# भेषज-लक्षण-संग्रह

या

## मेटीरिया-मेडिका।

( रोग-चिकित्सा-निर्घण्टके साथ )

**द्वितीय खण्ड**


श्रीमहेशचन्द्र भट्टाचार्य्य एण्ड को०

द्वारा

सङ्कलित और प्रकाशित।

इकानमिक फार्मेसी

८४ नं० क्लाइव स्ट्रीट, कलकत्ता।

प्रथम संस्करण ] भाद्र, सम्वत् १९९३ [ मूल्य ५)

# भूमिका।

परमात्माकी दयासे होमियोपैथिक भेषज लक्षण-संग्रह अर्थात उस वृहत मिटीरिया मेडिकाका द्वितीय खण्ड आज प्रकाशित हो सका, जो वास्तवमें होमियोपैथिक चिकित्सा-जगतके लिये एक आदरणीय ग्रन्थ होना चाहिये। वास्तवमें यह कार्य अत्यन्त महान, अति व्ययसाध्य तथा असाधारण परिश्रम सापेक्ष था। इसको लिखने, इसका मसाला तैयार करने तथा इसे इच्छानुरूप सजानेके लिये, जिस तरह गम्भीर गवेषणा, असाधारण होमियो चिकित्सा-ज्ञान और कठोर अध्ययनशीलताकी आवश्यकता थी, उसी तरह इसकी जानकारीकी भी परम प्रयोजनीयता थी, कि किस स्थानपर, किस मनीषी लेखक द्वारा, किस तरह, कौन-सी ऐसी उपयोगी बात लिखी गयी है, जो चिकित्साके लिये अनुपमेय लाभप्रद और शीर्ष स्थानीय है। इसीलिये, इसमें देश-विदेशके महान मनीषी ग्रन्थकारोंके रचे हुए ग्रन्थ-महासागरका मन्थनकर उन चिकित्सकोपयोगी अति लाभप्रद, त्वरित रोग-प्रशमनकारक और अतुरतुल्कष्ट रोगी-प्रति मूर्त्ति हृदय पटलपर चित्रित करनेवाले उपदेशोंका संग्रह कर लिया गया है। यह सब महामायाकी महान लीला है, नहीं तो हमारी क्या सामर्थ्य थी, जो इस विराट कार्यको इस सरलता पूर्वक सम्पन्न कर सकते।

इतना ही नहीं, इसमें उन लाभप्रद दवाओंकी भी मेटीरिया-मेडिका दे दी गयी है, **जो देशी अर्थात इस भारतकी ही दवाओंसे ही बनी हैं।** देशमें ऐसी अमूल्य सामग्रियां हैं जिनका होमियोपैथिक प्रयोग असाधारण लाभ दिखाता है।

**नोजोडस अर्थात रोगज औषधियोंकी** सूची, विस्तृत विवरणपूर्ण मिटीरिया मेडिकाके साथ अलग ही दी गयी है। पाठक अब देखें और विचारें, कि कितनी और कैसी सामग्री इस विराट ग्रन्थमें भरी गयी है।

और रोग देखकर, उसके अनुसार दवा चुननेमें सहायता पहुँचानेके लिये अन्तमें वर्णानुक्रमिक रूपसे **चिकित्सा-निर्घण्ट** दिया गया है। इस तरह इस ग्रन्थको सर्वाङ्ग-पूर्ण, चिकित्सोपयोगी सर्व-सम्पत्ति-सवलित और सहज,

सरल तथा सुबोध भाषा द्वारा सर्व-हितकर बनानेकी चेष्टा की गयी है। अब फलाफल उस जगन्माताके ही हाथोंमें है।

क्या हम आशा करें, कि इसको अपनाकर जन-साधारण लोक-समाजका कल्याण करते हुए, हमारा उद्देश्य सफल करेंगे।

| | |
|---|---|
| इकानमिक फार्मेसी,<br>८४, क्लाइव स्ट्रीट,<br>कलकत्ता। | श्रीमहेशचन्द्र भट्टाचार्य्य एण्ड को० |

# औषध-सूची

## नौषधावली।



## भारतीय औषधियाँ।

## कमला ।

(KAMALA)

**दूसरा नाम** ।—क्रोटोन-काश्मिनियम ।

**प्रस्तुत प्रक्रिया** ।—विचूर्ण और अरिष्ट ।

**उपयोगिता और आभास** ।—आधासे १ ड्राम मात्रामें प्रयोग करनेपर फीता क्रिमिमें बहुत लाभ करता है। त्वचामें असह्य जलन और खुजलीके लक्षणमें इसका विचूर्ण गीले कपड़ेमें डालकर बाहरी प्रयोग करनेपर बहुत लाभ होता है।

**शक्ति** ।—मूल अरिष्ट और विचूर्ण ।

---

## कोयोलिन ।

(KAOLIN)

**दूसरा नाम** ।—चायना क्ले, ऐलूमिना, सिलिकेटा, पार्सिलियन-क्लेका ।

**प्रस्तुत प्रक्रिया** ।—विचूर्ण ।

**उपयोगिता और आभास** ।—श्वास-यंत्रकी बीमारीमें ही इसका अधिक व्यवहार प्रसिद्ध है। बच्चोंकी कष्टकर खाँसीमें भी श्वासकष्ट, डिफ्थीरिया वायुनलीभुज प्रदाह, पीली आभा लिये बलगम निकलना वगैरह लक्षणोंमें लाभदायक है।

सीसेके विषके दोषसे पैदा हुए उपसर्ग सब दबानेमें भी इसका व्यवहार होता है।

**सम्बन्ध** ।—**तुलनीय** ।—एलम, एकोन, आयोड, हिपर, केलि-बाई, साइलि, स्पञ्जि ।

**शक्ति** ।—निम्न-शक्तिका विचूर्ण ।

---

## केरेका।

## ( KARAKA )

**दूसरा नाम।**—काटिनो-कार्पस—लिविसेरस ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे फलसे विचूर्ण या अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—पक्षाघात रोगमें, उत्तेजनाकी अनुभूतिका अभाव, आक्षेप, हाथ पैरोंका फड़कना वगैरह लक्षणोंमें लाभदायक है।

**शक्ति।**—निम्न-शक्ति।

---

## केरोसेलिनम।

## ( KEROSOLENUM )

**दूसरा नाम।**—केरोसिन तेल।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—सुरासारमें गलाकर तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—बोध-शक्ति या चैतन्य लोप, आक्षेप, बहुत आतङ्क और अट्टहास कर हँसनेके लक्षणमें लाभदायक है। इसके रोग लक्षण खुली हवामें बढ़ जाते है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—पैट्रोलियम, पैराफिन, वेञ्जिनम।

**शक्ति।**—निम्न-शक्ति।

---

## किनो।

## ( KINO )

पट्रोफीरा और किनो एक ही श्रेणीके उद्भिदसे तैयार होते है और इनके लक्षणमें भी कोई विशेष प्रभेद नही है।

---

## किसिनजेन ।

( KISSINGEN )

**परिचय** ।—बैरोवियाके अन्तर्गत किसिञ्जेन-प्रपातका पानी ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।— तरल आकारमें क्रम तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—अण्डलाल मिला पेशाब, कब्जियत, उदरामय, अर्श और वातरोगमें दो पहरके पहले, रातमें जागनेपर, भोजनके समय और ऋतुस्रावके समय रोग-लक्षणोंका बढ़ना प्रभृति लक्षणोंमें यह लाभदायक है ।

**सम्बन्ध** ।—**तुलनीय** ।—नेट्रम-मूर, ऐण्टिम-क्रूड, आर्टिका इयु, फेरम, पिक्रि ।

**शक्ति** ।—निम्न-शक्ति ।

---

## कूसो ।

( KOUSSO )

**दूसरा नाम** ।—ब्रेइरा, एन्थिलमिन्टिका ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—फूलसे अरिष्ट या क्वाथके आकारमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास** ।—क्रिमि रोगमें इसका क्वाथ बहुत लाभदायक है। इसकी निम्न-शक्तिके सेवनसे गर्भस्राव होना रुकता है ।

**सम्बन्ध** ।—**तुलनीय** ।—कुकर-बिटा, ग्रेनेटा, फिलिक्स-मास ।

---

## क्रियोजोटम ।

( KREOSOTUM )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—रेक्टिफायड स्पिरिटमें द्रव या साल्यूशन तैयार हुआ करता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग** ।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—वयोव्रण ( मुंहासा ) , रज स्राव , कैन्सर , दूषित फोड़ा , शिशु-विसूचिका ,

जन्मगत उपदंश-दोष, कब्जियत, क्षय-कास, दाँत निकलना, अतिसार, कानकी बीमारियाँ, अनजानमें पेशाब होना, डकार; नाना प्रकारकी उद्भेद, भूख मन्द पड़ जाना, जीभका प्रदाह, रक्तस्राव, बवासीर, रक्तस्रावी धातु, दाद, हिस्टीरियासे उत्पन्न वमन, श्वेतप्रदर, ओष्ठाधरका कैन्सर, कुष्ट-व्याधि, आर्त्तवका विकार, स्नायुशूल, डिम्बाधारकी बीमारियाँ, प्रोस्टेटिक-ग्रन्थिकी उत्तेजना, गर्भावस्थामें वमन, आमवात, समुद्र या जहाजमें चढ़ने पर वमन, उपदंश, उपदंशसे उत्पन्न बहरापन, दाँतोंमें कीड़े लगना, दन्त-शूल, जखम, पेशाबका वेग धारण करनेकी क्षमताका न रहना, जरायुकी बीमारियाँ, वमन, हूप-खाँसी, जम्हाई इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—खूनका स्राव और सड़ना पैदा होने के साथ जनन और मूत्रेन्द्रिय आदिके रोगोंमें यह बहुत उपयोगी है। रोगी हमेशा बहुत बेचैनी प्रकट किया करता है और कहता है, कि उसे इतनी जलन मालूम होती है, मानो आग छू गयी है। मुखमण्डल और नाकमें बहुत जलन पैदा करनेवाला एक तरहका कुष्ट रोग, शक्तिका न रहना और पाकाशयकी बीमारी मिली विसूचिकाकी तरह अवस्था या बच्चोंकी विसूचिकामें और जरायु प्रदाह, जरायुग्रीवाकी त्वचाका क्षय हो जाना, जरायुके बहुत तरहके दुर्लक्षण-भरे रोग आदिमें. फूलगोभीकी तरह उपमाससे उत्पन्न प्रदाह और जलन, सड़ना और त्वचा क्षय प्रवणताके साथ योनिमें खुजली वगैरह स्त्री-जननेन्द्रियकी बीमारी में इसकी विशेष उपयोगिता दिखाई दिया करती है। काले केश और काली आँखवाले मनुष्य, दुबले, जिनके अवयव समान नहीं हैं, शीर्ण, बहुत वृद्धिशील और उम्रकी अपेक्षा अधिक लम्बी चौड़ी रमणियोंपर इसकी क्रिया बहुत उत्तम होती है। देखनेमें बुड्ढेकी तरह, सिकुड़ी हुई त्वचा, गाँठे फूली या कच्छु-विषाक्त धातुवाले बच्चे, जल्दी जल्दी दुबले होते जानेवाले और स्त्रियोंकी वयःसन्धि कालकी बीमारी वगैरहमें यह बहुत फायदा करता है। इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण ये है—(१) खाँसते खाँसते ऐसा मालूम होता है मानो वक्षास्थि भीतरकी ओर टेढ़ी होकर टूट जायगी। (२) जल्दी जल्दी ध्वंस होनेवाले दाँत, दाँत सब काले, उनसे चिप्पड़ उजड़ा करता है और मसूड़ेसे सहजमेंही खून निकला करता है। (३) पेशाब रोकनेकी शक्तिका न रहना; केवल सोकर पेशाब कर सकता है, पेशाब बहुत ज्यादा और फीके रंगका, बहुत वेग—तेजीसे न जानेपर बिछावनमेंही पेशाब हो जाता है,

पहली नींदमेंही पेशाब हो जाता है—पर बच्चेकी वह नींद सहजमेंही नहीं खुलती। (४) बहुतही असमयमें ऋतु हो जाता है, और दर्द बहुत दिनोंतक स्थायी रहता है, रजस्रावके समय दर्द, पर रजस्रावके बाद दर्द और भी बढ़ जाता है। सोनेपर स्राव हुआ करता है; परन्तु उठ बैठने या चलनेपर रुक जाता है, ठण्डे पतले पदार्थ पीनेपर ऋतु-स्राव घट जाता है, स्राव होता होता रुक जाता है और इसके बाद फिर आरम्भ होता है। ऋतुके बाद त्वचाको क्षय करनेवाला प्रदरका स्राव आरम्भ हो जाता है,—पहले गाढ़ा भूरे रंगका और गाढ़ा इसके बाद पीले रंगका स्राव होता है, तलपेटसे योनिके भीतरतक सुई गड़नेकी तरह दर्द होता है—चलनेपर घटना और सोनेपर बढ़ना। रमणके बाद खूनका स्राव। (५) प्रदर,—स्राव कषाय, त्वचाको क्षय करनेवाला,—आर्त्तव-स्रावके बाद और पहले होताहै, वस्त्र आदिमें लगनेपर पीला दाग पड़ता है और सूखनेपर कड़कड़ करता है, पीले शस्य आदिकी तरह गन्ध मिला। (६) योनिके भीतरी और बाहरी प्रदेशमें त्वचाको क्षय करनेवाली भयानक खुजली पैदा हो जाती है। (७) आर्त्तव-स्रावके पहले और समय भरमें प्रचण्ड दर्द पैदा हो जाता है। (८) पेशाबके समय और बाद बहुत जलन मालूम होती है। (९) आर्त्तव-स्रावके पहले और समय बहरापनके साथ कानमें गरज और घड़घड़ाहट सुन पड़ा करती है। (१०) श्लैष्मिक झिल्ली आदिसे सड़ी गन्ध-भरा, त्वचाको क्षय करनेवाला रस आदिकी तरह श्लेष्माका स्राव होता है, उसके साथही जीवनी शक्तिमें बहुत सुस्ती पैदा हो जाती है। (११) सन्ध्याके समय शरीरमें खुजली बहुत अधिक बढ़ जाती है, और इसी वजहसे रोगी उन्मत्तकी तरह हो पड़ता है। (१२) गर्भावस्थामें वमन—मीठे स्वादका पानीकी तरह पदार्थ कै होता है और लार बहा करती है, विसूचिकाकी तरह वमन,—दाँत बड़ी तकलीफसे निकलना, भयानक बदबूदार मल निकलनेके साथ लगातार वमन, पाकस्थलीमें दुर्लक्षण मिले रोगोंके कारण वमन। (१३) उदरामय,—मल अजीर्ण, सड़ी गन्ध भरा, गाढ़ा भूरे रंगका—मिचली, वमन, बेचैनी, इसके साथ ही उठनेकी शक्तिका न रहना। (१४) खुजलाहटकी वजहसे चर्मोद्भेद आदि—खुजलानेपर भयानक कुटकुटी और जलन होती है। (१५) खून बहनेवाला धातु,—सामान्य जखम आदिसे भी लगातार खून निकला करता है, नाकसे खूनका स्राव, रक्तकास और बहुमूत्र, आन्त्रिक ज्वराधिकारमें खूनका स्राव और

गहरी सुस्ती ; दाँत उखड़वानेपर दाँतकी जड़से गहरे लाल रंगका खूनका स्राव।

## लक्षणावली।

**मन।**—मस्तिष्ककी जडता और शून्य दृष्टि। बार बार यह भूल जाता है कि क्या सोच रहा था। रोगिनी मनमें समझती है, कि उसे कोई भी बीमारी नहीं है (ओपि) सडनके लक्षणके साथ प्रसवके बादके जरायु प्रदाहमें रोगिनीका चित्त विकार। सङ्गीत आदि सुननेपर रुलाई आ जाना (ग्रैफा, थूजा)। चित्त दुःखके भारसे भरा और रोदन परायणताका लक्षण, मौतकी कामना करती है, आराम होनेके सम्बन्धमें निराश। बार बार अन्य-मनस्क हो जाती है।

**माथा।**—सरमें चक्कर आना,—सवेरे और निर्मल वायु लगनेपर मतवालेकी तरह डलमलाया करता है—बिना किसी चीजको पकडे स्थिर हो कर खडा नहीं हो सकता—घरमें प्रवेश करनेपर अपसारित हो जाता है (केलि-कार्ब)। सरमें हु हु (ऐमोन-म्यूर, कार्बो-वेज, फेरम,—मानो एक प्रचण्ड बवण्डर वह रहा है=कार्बो-ऐन)। शराब पीनेपर सरमें दर्द (नक्स, स्पिजि, ऐगार)। सरमें दर्द—ललाटदेशमें भीतरसे दबानेकी तरह दर्द—मानो मस्तिष्क ललाटको छेदकर बाहर निकलना चाहता है। माथेके बाएं पार्श्वसे ललाटदेशतक टपक और आघात करनेवाला दर्द। सरके पिछले भागक दर्द,—बहुत दर्द और उस स्थानका स्पर्श न किया जाना। ललाटकी पुरानी सामयिक शिरो-वेदना,—वेधनेकी तरह दर्द, मूर्द्धा देश जगह जगह फूल उठता है (केलि आयोडेट)। माथेमें गडबडी मालूम होना मानो एक टुकडा काठ अडा हुआ है (आर्जेण्ट-नाई, रास, फरम-मेट)। औंघाईके साथ सर-दर्द (पर नींद नहीं आती=बेल), सरके पिछले भागमें भारके साथ सर-दर्द,—माथा पीछेकी ओर झूल पडता है—ऐसा ही मालूम होना (बेल, लैके, ओपि)। कभी कभी सवेरे नींद खुलनेपर सरमें दर्द पैदा हो जाता है (ब्राई, लैके, नैट्र-म्यू, नक्स, फास, प्लैट,—नींद खुलतेही सरमें दर्द मालूम होता है पर शय्यासे उठनेपर आराम हो जाता है=म्यूरेक्स, ऐसिड-नाई)। मूर्द्धाकी त्वचामें स्पर्श सहन न होना—केश झाडनेके समय या चोटी करनेके समय दर्द होता है (बेल, ब्राई, सिना, रास, साइलि, सल्फ)। केश उड जाते हैं। बहुत ज्यादा परिमाणमें रूसी इकट्ठी होकर सब जगह ऊंची उठ जाती हैं और वह सहजमें ही

निकल जाती है। शराबियोंकी भाँति ललाटमें बहुत बड़ा व्रण पैदा हो जाना ( ऐगिट क्रूड )।

**आंख।**—अस्पष्ट दृष्टि,—मानो कोई महीन छेदवाले वस्त्रके भीतरसे देख रहा है ( केल्की, कास्टि, ड्रोसे, डालका, नेट्र म्यूर, सिपि, सल्फ ), मानो आंखके सामने कुछ उड़ रहा है, ऐसा मालूम होना और बार बार वाध्य होकर आँख मलना ( मलनेपर घटना=क्रोकस, पल्स )। ज्योतिहीन, निर्बोधकी तरह टकटकी लगी आंख। आँख लाल और भरी,—मानो न जाने कितना रोया है ( क्रोकस )। दोनों आँखें प्राय पानीसे भरी रहती हैं ( क्रोकस, टियुक्रि ), आंख और पलकोंमें हमेशा करकराहट मालूम होती है, खुजली मालूम होती और आँख रगड़नेपर बढ़ जाती है ( रगड़नेपर खुजलाहट और काँटा गड़नेकी तरह मालूम होना=केलिया,—आँख रगड़े बिना रह नहीं सकता=जिन्कोली, मेजर )। दाहिनी आँखकी योजक त्वचाके ऊपर काला दाग पड़ना। आँखमें त्वचा क्षयके साथ गर्मी मालूम होना। जलन करनेवाली गर्मी ( आर्जेण्ट-नाई, कैमो ) और आँसू भर आना,—चमकीली रोशनीमें बढ़ना, गर्म और त्वचा क्षय करनेवाला आंसुओंका स्राव ( युफ्रे, मार्क-कोर, नेट्र-म्यूर, पल्स ), चमकीली रोशनीमें रगड़नेपर और सबेरे बढ़ जाता है। आँख गड्ढेमें धसी और नीले घेरेसे घिरी। रातमें पलके सट जाती हैं ( इयुफ्रे, ग्रैफा, हिप, नेट्र-म्यूर, पल्स )। आँखका काँपना, किसी तरह भी बन्द नहीं होता ( कोडोया )।

**कान।**—कानमें लगातार भों भों शब्द। ऋतु-स्रावके पहले और समय कानमें आवाज और श्रवण शक्तिका घट जाना। कौनिक उपदंश विषकी वजहसे बहरापन और उसके साथही सरमें चक्कर आना ( नेट्र, सेलिशाई )। कानमें सूक्ष्म-शलाका बेधनेकी तरह दर्द ( कैमो, सिङ्को, पल्स, सल्फ )। बाएं कर्ण-विवरमें व्रण निकलना और इसी कारणसे समूचे कानके बाहरी अगमें उत्ताप, जलन, सूजन और लाली आ जाती है और यही कारण है कि गर्दनके बायें पार्श्वमें, बाएं कन्धेमें और बाईं बाँहमें अकड़न और दर्द मालूम होता है। कानमें तर फुन्सियाँ निकलना, गलेकी गाठे फूल उठना और चेहरा नीला और धुमैला मालूम होना।

**नाक।**—अरुचिके साथ नाकके सामने हमेशा मानो एक बदबू सी आ रही है, ऐसा अनुभव होना, सबेरे नींद खुलनेके समय नाकमें ऐसा मालूम

होना मानो एक दुर्गन्धसी प्रवेश कर रही है। ललाटमें भार और टपकके साथ नाकसे खून जाना ( वेल और मिलिलोट ), दोनो रन्ध्रोंसे पतला चमकीला लाल रंगका या गाढा काला खून निकलता है। सर्दी या प्रतिश्याय,—सूखे या तरल श्लेष्माका स्राव, इसके साथ ही सवेरे बार बार छींक आना, वृद्धोंकी पुरानी सर्दी। दाहिने नासा पुटके ऊपर उपभिल्ली या कर्कट रोग। बाईं नाकका कुष्टकी तरह रोग।

**मुख-मण्डल।**—रोग और तकलीफ प्रकट करनेवाला। बच्चा बुड्ढे की तरह दिखाई देता है। मूर्त्ति पीले रंगकी उजली, पीली आभा लिये, ग्रीवाग्रन्थिका फूलना, उजले और फूले हुए गाल, तांबेकी आभा लिये ठण्डा चेहरा, फीका, नीली आभा मिला, विशेषकर कनपटी या शंखदेश और नाक तथा ओंठके चारों ओर ऐसा ही मालूम होता है। रह रहकर चेहरेमें गर्मी पैदा हो जाती है और गालोंपर सोमावद्ध लाली पैदा हो जाती है ( ऐसिड-बेन सेञ्जि-विन )। मुखमण्डल गर्म, दोनों गाल लाल और पैर बरफकी तरह ठण्डे मुखमण्डलपर व्रण पैदा हो जाता है। जलन,—बोलने या किसी तरहकी परिश्रम करनेपर बढना और रोगवाला पार्श्व दबाकर सोनेपर घटना, रोगी बहुत कातर और उत्तेजना प्रवण हो पड़ता है। ऊपरी ओंठकी त्वचा फटी और उसकी खाल उधड़ जाती है। प्यास न रहनेपर भी दोनों ओंठ तर रखनेकी इच्छा करता है। निम्नोष्ठपर एक मटर बराबर अर्बुद निकलता है और त्वचा को क्षय करनेवाला पानीकी तरह रस निकलता है और अर्बुदके चारों ओर जखम हो जाता है।

**मुख-विवर।**—दांतमें दर्द,—दर्द खींचनेवाला, और कनपटी या शंखदेश और कानतक फैल जाता है, कीड़े लगी दांतसे बदबू निकलती है। बहुत तकलीफ देनेवाला दांत निकलना,—दांत निकलते न निकलते ही क्षय होने लगते हैं, क्षय बतानेवाले काले दाग पड़ जाते हैं, मसूढ़ा नीली आभा लिये, लाल, कोमल, छेद भरे, खून निकलनेवाले और प्रदाह-शील, शीताद रोग-युक्त और जखमसे भरे। पूरे पूरे न निकले हुए दांतके ऊपर मसूढे फूल उठते हैं और इसी कारणसे धनुष्टङ्कार आदि हो जाता है। मसूढे और नाकसे गहरा खून निकलता है और तुरन्तही जम जाता है, जो कुछ खाता है वही तीता मालूम होता है। जीभ सूखी और श्लेष्मासे लिपटी हुई। मुंहसे बहुत बदबू

निकलती है। उखाड़े हुए दांतको जड़से लगातार कालो आभा लिये खून निकला करता है। (हैमा)

**गलेके भीतर।**—निगलनेके समय दाहिने पार्श्वमें दबाव मालूम होना। गलेमें सूखापनका भाव और कर्कशता मालूम होना। गलेके भीतरकी झिल्लीके ऊपर नीली आभा लिये लाल रंगके चकत्ते सब निकलते हैं।

**पाकस्थली।**—बहुत प्यास, बड़े आग्रहसे पानी पीता है, परन्तु प्रायः उसी समय के हो जाती है (आर्स, विरेट्रम)। पानी गलेके नीचे जाने पर तीता मालूम होता है। ठण्डी चीजें खानेसे बीमार हो जाता है, पर गर्म चीजें खानेपर अच्छा रहता है। उपवास करनेका साहस नहीं होता, क्योंकि उससे बीमार हो जाता है। खट्टी चीजें खानेपर पेटमें दर्द होता है (ऐलो, एपिस)। सीधे बैठनेपर या गोदमें लेकर घूमनेपर बार बार डकार और हिचकी आया करती है, डकार खट्टी या शून्य आती हैं, दोपहरके भोजन के बाद डकार आती है और फेनभरी लार निकला करती है और गलेमें त्वचा-का रगड़ खाना और रूखड़ापन जैसा मालूम होता है। गर्भावस्थामें मिचली, बार बार ओकाई आना और वमन। टेढ़ी दृष्टिके साथ भोजनके दो तीन घण्टे बाद खाये हुए पदार्थ अजीर्ण अवस्थामें के हो जाते हैं, दिनमें खाई हुई सब चीजें संध्यामें के हो जाती हैं (भोजनके एक घण्टा बाद—आर्निका,—एक घण्टा बाद के होते ही भूख=पोडो,—भोजनके कई घण्टे बाद=सिफाइट,—भोजनके तीन घण्टे बाद=कैलि-बाई,—पाँच घण्टे बाद=ऐड्डोष, सल्फ,—प्रत्येक बार भोजनके कुछ ही बाद=सिपि)। पाकस्थलीमें कोमलता रोगाधि-कारमें एकाएक और बार बार वमन। पाकस्थली और उदरके ऊपरी प्रदेशमें कड़ापन और दबाव मालूम होना,—कसकर कपड़ा पहननेपर तकलीफ होती है। पाकस्थलीके पास या पार्श्वके कुछ अंशमें बहुत दर्द होता है और वह कड़ा हो जाता है। वमन—गर्भावस्थामें लार बहनेके साथ जी के होती है, उसका स्वाद मीठा रहता है, दर्द-भरे दांत निकलनेके समय हैजाकी तरह के होती है, बहुत ही बदबूदार मल निकलनेके साथ लगातार वमन, पाकस्थली की दुर्लक्षणोंसे भरे रोगमें वमन।

**अन्नाशय।**—यकृत-प्रदेशमें महीन सलाई गड़नेकी तरह दर्द (बार्बा, माई, कार्ड-मेरी, चेलिडो, कैलि-कार्ब, मार्क, नेट्र-मूर, पोडो)। दाहिनी

कोखमें पूर्णता और दबाव मालूम होनेके साथ यकृत-प्रदेशमें दर्द मालूम होना,—रोगी अपनी कमरका वस्त्र वाध्य होकर ढीला कर देता है (कार्बो-वेज)। प्लीहा प्रदेशमें दर्द मालूम होना,—दबाव सहन नहीं होता। 'मानो न जाने कितना खा लिया है,'—पेट ऐसा ही भरा मालूम होता है (आर्जेण्ट-नाइ)। साँस लेने और छोड़नेके समय और देह हिलानेपर उदरमें ऐसा दर्द होता है मानो जखम हो गया है, दर्दको वजहसे कभी कभी रातमें नींद नहीं आती—पेट फूलकर ढोलकी तरह मालूम होता है। तलपेटमें जलन मालूम होती है। कभी कभी पेट बहुत फूलनेकी वजहसे श्वास-कृच्छ्रता पैदा हो जाती है, जैसा कि पेट भरकर खा लेनेपर हो जाया करता है। प्रसवके दर्दकी तरह दर्द, उदरके ऊपरी अंशसे कमर तक खींचन मालूम होना और पीठके नीचेवाली कशेरुकाकी ओर पीसनेकी तरह मालूम होना, चेहरेमें उत्ताप का आविर्भाव, कलेजा धड़कना, नाड़ी तेज और वृथा ही पेशाबका वेग, अन्तमें बहुत थोड़ासा गर्म पेशाब निकलता है। इस दर्दके प्रकोपके बाद जाड़ा मालम होता है और दूधकी तरह प्रदरका स्राव आरम्भ हो जाता है। लम्बी साँस लेनेके समय पेटमें बहुत दर्द मालूम होता है या उदरमें गड़बड़ी मालूम होती है, तथा उदरके ऊपरी प्रदेशमें बरफकी तरह ठण्ढक मालूम होती है—ऐसा अजीर्ण या अग्निमान्द्य रोगमें होता है। नाभि प्रदेशमें ऐसा मालूम होता है, मानो एक कड़ा और जमा हुआ, गोलेकी तरह पदार्थ अड़ा है और रातके अन्तिम भागमें पेट मानो चिपक जाता है।

**मलान्त्र और मल**।—पाखाना होनेके समय मलद्वारमें ऐंठनकी तरह दर्द मालूम होता है। उदरामय,—मल पानीकी तरह या धसधसा, गाढ़ा भूरे रंगका और बहुत सड़ी गन्ध-भरा, अजीर्ण खाये हुए पदार्थ मिला, या भूरा और सफेद रंगका, टुकड़ा टुकड़ा और बहुत बदबूदार, कभी कभी मल बार बार पीली आभा लिये पानीको तरह और बहुत बदबूदार होता है। कब्जियत—मल बहुत कड़ा और बहुत जोर लगानेपर निकलता है, बच्चोंको पाखाना होनेके समय भयानक वेग देना पड़ता है और इतना चिल्लाता है कि ऐसा मालूम होता है, मानो उसे धनुष्टङ्कार हो जायगा। मिचली, वमन, बेचैनी और बहुत सुस्तीके साथ उदरामय।

**पेशाव**।—पेशाब रोकनेकी शक्तिका न रहना, केवल सोया सोया पेशाब कर सकता है, पेशाब बहुत ज्यादा और फीका, बहुत वेग,—शय्यासे

उठते न उठते पेशाब हो जाता है ( ऐपिस, पेट्रोसेल ), बच्चेको पहले ही नींदके समय पेशाब हो जाता है ( सिपि.) परन्तु सहजमें ही उसकी नींद नहीं खुलती, बच्चा सपना देखता है मानो वह शय्यासे उठकर पेशाब कर रहा है। पेशाब करनेके समय और बाद भयानक जलन और कारकराहट होती है ( सल्फ ), बार बार पेशाबके वेगके साथ थोड़ा पेशाब और बहुत प्यास। खाँस-नेपर पेशाब छिटककर निकलता है ( कास्टि, वेरेट )। पेशाबके पहले गद-रका स्राव।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—वय:सन्धि-कालके बाद प्रौढ़ाओंकी बीमारि ( लैके )। आर्त्तव-स्रावके पहले और समय बहरापनके साथ कानमें गरज और गूंजनेकी आवाज, प्रचण्ड सर दर्द ( सिपि )। आर्त्तव-स्राव—असम यमेंही पैदा हो जाता है, बहुत ज्यादा और बहुत दिनोंतक स्थायी, स्रावके समय तकलीफ तो होती ही है, पर यह तकलीफ स्रावके बाद और भी बढ़ जाती है, लेटते ही स्राव होना आरम्भ हो जाता है ( मेग-कार्ब ), उठ बैठने या चलनेके समय बन्द हो जाता है (केवल चलनेके समय स्थिर हो जाने पर ही स्राव बन्द हो जाता है=लिलियम-टाई,—सोते ही स्राव बन्द हो जाता है= कैक्ट, कास्टि, लिलियम )। शीतल पानीय पीनेपर आर्त्तव-स्रावके समयकी तकलीफें घट जाती है, स्राव बीच बीचमें एक एक बार रुक जाता है और कुछ देर बाद फिर आरम्भ हो जाता है ( पल्स, फेर, लेक-कैन, लैके, मूरेक्स, नक्स, सिकेलि )। स्राव काले रंगका और कषाय ( बोवि, केलि-कार्ब लैके, मेग-कार्ब पेट्रोल,—काले रंगका स्राव=ऐमोन-म्यूर, काक्यु, साइक्ल, केलि-नाई, इग्ने, प्लैट, पल्स, सेङ्गिविन, सिकेलि )। आर्त्तव-स्रावके बाद प्रदरका स्राव, स्राव=कषाय, त्वचाको चय करनेवाला और बदबूदार, दोनों ऋतुओंके बीचके समयमें स्राव बढ़ जाता है ( बोवि, बोर )। हरे शस्यकी तरह गन्धवाला स्राव वस्त्र आदिमें लगनेपर पीला दाग पड़ता है और सूखनेपर कड़ा और खड़खड़ करता है। तलपेटसे योनिके भीतरतक पतली सनाई गड़नेकी तरह दर्द, चल-नेके समय घटना और सोनेपर बढ़ना। रमणके बाद खूनका स्राव ( सिपि ), प्रदर-स्रावके समय खींचनकी तरह कमरमें दर्द, मानो कमर टूटी जाती है और इसके साथही योनिकी ओर दबाव मालूम होता है, शरीर हिलानेपर घटना और विश्रामसे या स्थिर होकर सोनेपर बढ़ना। रमण और आलिङ्गनके समय योनिमें जलन हुआ करती है और इसके दूसरे दिन काले रंगका खून मिला

आर्त्तव-स्राव आरम्भ हो जाता है। गर्भके तीसरे महीने लगातार काले रंगके खूनका स्राव हुआ करता है। जरायुसे खूनका स्राव,—सोनेपर बढ़ना और उठकर घूमनेपर घटना। योनिकी खुजलीकी वजहसे संध्याके समय रगड़नेकी बहुत इच्छा होती है और इसके बाद जलन हुआ करती है, फूल उठती है और गर्मी मालूम होती है तथा पेशाबके समय जलन हुआ करती है, (कोना सल्फ)। प्रसवके बादका लोद-स्राव—गहरा भूरा रंग (कार्बो-वेज), जमा हुआ (आस्त्रिलेगो), बहुत बदबूदार (ऐसिड, क्रामिक, कार्बो-ऐन) और कषाय तथा त्वचाको चय करनेवाला (Acrid or Corrosive=कार्बो-ऐन, लिलियम, साइलि, बीच बीचमें एक एक बार रुक जाता है, इसके बाद फिर आरम्भ होता है=कोना, सल्फ)—दीर्घकालस्थायी (कार्बो-ऐन, सिकेलि,सिपि)।

**श्वास-यंत्र।**—स्वरनालीके मुँहपर रुखड़ापन और त्वचामें रगड़ लगनेकी तरह मालूम होना तथा स्वरभङ्ग, सवेरे एक बार छींक आनेपर आराम हो जाता है। स्वरनालीकी उपास्थि-वेष्टका प्रदाह, पीब पैदा होनेकी वजहसे बीमारियाँ, स्वर और अन्ननालीकी श्लैष्मिक झिल्लीका कोमल हो जाना और सड़ना या अपकर्ष मालूम होना। श्वासाल्पता, वक्षमें भार मालूम होना और बार बार दीर्घ श्वास ग्रहण करनेकी इच्छा, वक्षस्थलमें इस ढङ्गका दर्द मालूम होता है, मानो चोट लग गयी है, मानो ऐसा दर्द कि वक्षोस्थि भीतर की ओर टेढ़ी होकर चूर चूर हो जायगी। श्वासकृच्छ्रता और मानसिक उद्वेग। खाँसी,—साँय साँय शब्द करनेवाली, सूखी खाँसी, संध्याके समय, सोनेपर, स्वरनालीके नीचे कीड़ा रेंगनेकी तरह खुजली, सवेरे खाँसी—सूखी और आक्षेपिक तथा हिचकी पैदा कर देनेवाली खाँसीके समय पेशाब छिटककर निकल जाता है, कफ सफेद श्लेष्मामय और बहुत सहजमें निकल जाता है, या गलेमें त्वचाकी रगड़की तरह तकलीफके साथ बहुत ज्यादा परिमाणमें गाढ़ा पीले रंगका या सफेद श्लेष्मामय कफ निकल जाता है, या प्रत्येक बार खाँसीके प्रकोपके बाद बहुत ज्यादा परिमाणमें पीबकी तरह श्लेष्मा निकला करता है। कभी कभी हरा पीला पीबकी तरह श्लेष्माके साथ खून निकला करता है। खून काला और जमा हुआ। वक्षमें तेज दर्द, तीसरे पहर बोखार और सवेरे पसीनेके साथ प्रायःही खून मिला बलगम निकला करता है। वृद्ध व्यक्तियोंकी सुस्त करनेवाली खाँसी और बहुत ज्यादा परिमाणमें गाढ़ा पीला या सफेद रंगके श्लेष्माका स्राव।

**फेफड़ा और हृत्पिण्ड।**—सवेरेसे मध्याह्नतक हृत्पिण्डके कुछ ऊपरी अंशमें और वक्षसे बाएं पार्श्वसे दाहिने पार्श्वतक सुई या सूक्ष्म शलाका बेधनेकी तरह दर्द कभी पहले बाएं और इसके बाद दाहिने वक्षमें और कभी पहले दाहिने और बादमें बाएं वक्षमें, श्वास-प्रश्वासमें बाधा पैदा करनेवाला दर्द मालूम होता है, कभी कभी पृष्ठ फलकके नीचे इसी तरहका दर्द अनुभूत होता है। रगड़ने या दबानेसे वक्षका दर्द घटता है। हृत्पिण्ड महेश कुछ करता है। विश्रामके समय सारे शरीरमें धमनी आदिकी धमक मालूम होती है (ऐमिल, कैलि-कार्ब, टेल्यु, इस्कू लिप, कैम्फोर)। वक्षके भीतर मानो जलता हुआ आगका अंगारा छू गया है, ऐसी जलन होती है।

**गर्दन और पीठ।**—गर्दनकी गाठें सब फूली (कोना)। रातमें पीठमें दर्द मालूम होना—सोनेवाली अवस्थामें बढ़ना। कमरमें इतना दर्द, कि मालूम होता है मानो कमर टूट जायगी—स्थिर रहनेपर बढ़ना और शरीर हिलानेपर घटना (रास)। बाएं पृष्ठ फलकके नीचे दर्द,—गर्मी और दबाव के प्रयोगसे घटना और गाड़ीपर चढ़ने आदि शरीरके किसी तरहके संचालनसे बढ़ना। प्रबल मल और मूत्र वेग या प्रदरस्रावके साथ कमरमें प्रसवके दर्द की तरह दर्द। कमरमें लगातार जलन मालूम होना।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—कन्धेकी सन्धि और पेशीमें बेधनेकी तरह दर्द। मानो कन्धा रातभर खुला रह गया और उसमें इस ढंगका दर्द मानो सर्दी लग गयी है। केहुनी या बाहुके अगले आधे भागमें ऐंठन जैसा दर्द। त्वचा फटनेके साथ बाहुमें अकड़न। कण्डार या पेशीके अगले भागमें सङ्कोचनकी वजहसे कोहनीकी सन्धिमें दर्द। हाथपर दाने निकलते हैं और उनमें बहुत खुजली होती है—विशेषकर सन्ध्याके बाद सोनेपर। केहुनी, हाथ और अंगुली में खुजली होना, हाथ और अंगुली सब सफेद आभा लिये और सुन्न हो जाती हैं, विशेषकर सवेरे सोकर उठनेपर। बाईं वक्षण-सन्धि या पुट्ठेमें ऐसा दर्द मानो सन्धि अपने स्थानसे खिसक गयी है और उठ खड़े होनेपर बायां पैर लम्बा मालूम होता है। निम्नाङ्गमें चुनचुनी होती है, उसमें ऐसा मालूम होता है, मानो झुनझुनी हो रही है। ऐसा मालूम होना मानो जानु-सन्धि एकाएक अवश हो पड़ेगी या टूट जायगी। दोनों पैरोंमें ही सफेद सूजन हो जाया करती है। दाहिनी गुल्फ सन्धि और बाएं गुल्फके निचले भागमें (एड़ीमें)

शलाका वेधनेकी तरह दर्द । हाथ पैरोंमें ऐसा दर्द मानो चोट लग गयी है या बहुत दूरतक घूमकर आया है । विश्रामके समय ऐसा मालूम होता है, मानो सारा शरीर हिल गया है । स्थिर रहनेपर दर्द आदिकी वृद्धि हो जाती है । रोगिनी सवेरे सोकर उठनेपर बहुत देरतक स्थिर भावसे रहनेसे डरती है ( आयोडमसे ऐसे स्थलपर तुलना करनी चाहिये ) । रोज जिस समय सोकर उठती है, उससे पहले शय्या त्याग करनेपर सुस्ती और आलस्य मालूम होता है ।

**त्वचा ।**—बच्चा देखनेमें बुड्ढे की तरह ( ऐब्रोट, आयोड, सार्सा, टियुबार्कि ) और त्वचा सिकुडी हुई, जखम दुबला कर देनेवाला ( आयोड ) । खून स्राव होनेवाला धातु,—साधारण जखम आदिसे भी बहुत ज्यादा खूनका स्राव होता है ( क्रोटैल, लेके, फास ) । नवद्वार स्थित श्लैष्मिक झिल्लीसे त्वचाको क्षय करनेवाला, बदबूदार रसकी तरह स्राव निकलता है । उसके साथ ही तेजीसे जीवनी शक्तिमें भी अवसाद पैदा होता जाता है । बहुत खुजलाहट, इतनी अधिक कि रोगी घबडा उठता है,—विशेषकर सन्ध्याके समय खुजलानेपर जगह जगह छोटी छोटी सूजन पैदा हो जाया करती है ( आर्टिका—दाने या सूजनके बिना ही खुजलाना=डलिकस, पाई ) । हाथ या पैरकी पीठपर, तलहत्थीमें, कानमें, जानुके पीछे और अँगुलियोंकी सन्धिके ऊपर बहुत खुजलानेवाले सूखे या रसस्राव करनेवाले दाने निकलते हैं । बहुत दिनोंके पुराने जखम सब दर्द-भरे और सडनेवाले हो जाते है ( पुराने जखमके चिन्ह, फिर जखममें परिणत हो जाते है=ग्रैफ ऐसिड फ्लू, हिप ) ।

**शीत, उत्ताप और पसीना ।**—विश्रामके समय जाडा बढ जाता है । कम्पजनक शीतके साथ मुखमण्डलमें रहरहकर उत्ताप पैदा हो जाता है, चेहरा लाल और दोनों पैर बरफकी तरह ठण्डे, शीतके बाद प्यास । रह रहकर उत्ताप पैदा हो जाता है और दोनों गालोंमें सीमाबद्ध लाली दिखाई देती है ( ऐसिड-बेन, सेङ्गिविन, आर्जेण्ट-नाई, ऐण्टि टार्ट ) । पसीना बहुत थोडा और केवल सवेरेके वक्त निकलता है ।

**वृद्धि ।**—बाहरी हवा लगनेपर, ठण्डी हवामें, शरीर ठण्डा होनेपर, ठण्डे पानीसे नहाने या शरीर धोनेपर, विश्रामके समय विशेषकर शायित अवस्थामें, आर्त्तवस्रावके बाद, प्रदर-स्रावके समय, रमण और आलिङ्गनके बाद ।

**घटना।**—(प्रदर) बैठनेके समय, आर्त्तव स्राव बैठने और चलनेके समय) गर्मी लगनेपर (स्वरभङ्ग) छींकके बाद।

**सम्बन्ध।—दोषघ्न।—प्रतिविष।**—(शेरिका उत्तेजनाके सम्बन्धमें) ऐकोनाइटम, (सारे शरीरके टपक निवारणके सम्बन्धमें) नक्स-वोमिका। टेस्टीका कथन है, कि दीरम इसकी अधिक क्रियाका प्रतिविधायक है। "कार्बो-वेज" और "सिङ्कोन" के बाद इसका व्यवहार निषिद्ध है।

**तुलनीय।**—सिपिया (रह रहकर होनेवाला आर्त्तव-स्राव, गर्भावस्थामें वमन) म्यूरेक्स (बहुत ज्यादा पेशाब), लिलियम (नीचेकी ओर वेग), हैमा (रक्त-स्राव), बेलाडो (अनजानमें पेशाब), नक्स (पाकाशयका विकार), आर्स (स्नायुशूल), ऐन्नोट (सूजन), रक्त-स्राव। फास्फोरस (वमन और रक्त-स्राव)।

**सदृश।**—इयुपियोन, सिपि, केलि-कार्ब, कोना, कार्बो-ऐन, लिलियम-टाई, आर्स, लैके, ऐसिड-नाइ, ऐन्नोट, आयोड, म्यूरेक्स, पेट्रोलियम, ओपि, साइली, हैमा।

**क्रियाका स्थायित्व।**—१५ दिनसे २० दिन।

---

## लैबुर्नम।

### (LABURNUM)

**दूसरा नाम।**—सिस्टाइसस-लैबुर्नम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजी छाल और गुठलियोंसे अरिष्ट या गुठलीसे विचूर्ण तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—इस गुल्मका सभी अंश विषमय है। इसके सेवनसे पाकाशय और आँतोंमें प्रदाह पैदा हो जाता है और उसीके कारण उदरामय, सर-दर्द, मुखमण्डलकी मलिनता और त्वचाकी शीतलता उत्पन्न होती है। इसीलिये, होमियोपैथीके मतसे ऊपर लिखे लक्षणोंमें इसका व्यवहार हुआ करता है।

इन ऊपर लिखे लक्षणोंके साथ अकड़न, जी मिचलाना चक्षुतारकाका असमान भावसे फैलना, बहुत ज्यादा प्यास, मस्तिष्कमें जलसंचय, स्पर्श-शक्तिका लोप प्रभृति लक्षण यदि दिखाई दे तो इसके प्रयोगसे विशेष उपकारकी आशा की जाती है।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—नक्स, जेल्स, सिस्टाइस, काफि ।

**शक्ति ।**—निम्न-शक्ति ।

---

## लैक कैनाइनम ।
## ( LAC CANINUM )

**दूसरा नाम ।**—कुतियाका दूध ।

**प्रस्तुत प्रक्रिया ।**—पहले सूखा विचूर्ण, इसके बाद तरल क्रम तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—बाहुकी शिराओंका फूलना, स्तनमें दर्द, उपदंश, घुंडी खासी, उपझिल्ली प्रदाह, बाधक, आंखकी बीमारी, प्रमेह, सर-दर्द, प्रदर, स्नायुशूल, डिम्बाधार-प्रदाह, वात, गृध्रसी, पाकाशयका विकार, गलेका जखम, जखम, जरायुकी बीमारी, मसे, गो-बीजका टीका लगवानेका दुष्परिणाम इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास ।**—डा० एलेन कहते हैं—स्नायु प्रधान, बेचैन, चैतन्याधिक्य या स्पर्श-कातर मनुष्योंकी बीमारीमें यह उपयोगी है। इसकी प्रधान ख्याति और प्रतिपत्ति उपझिल्ली प्रदाह रोगमें लाभके लिये है। विशेषकर जब प्रदाह और नकली झिल्ली लगातार पार्श्व परिवर्त्तन किया करती है और बहुतही चमकीली दिखाई देती है। यह पार्श्व परिवर्त्तन प्रवणता ( इस बगलसे उस बगल जानेका लक्षण ) चाहे किसी भी बीमारीमें मौजूद हो उसमें ही इससे लाभ होनेकी सम्भावना है। जैसे वात, पामा, कच्छु, पीनस वगैरह। अपने चारों ओर सांप देखना इसका एक और भी अव्यर्थ निर्णायक लक्षण है। आर्त्तव-स्रावके साथ इसकी खांसी और गलेका जखम पैदा होता है और गायब हो जाता है। नाकका एक छेद रुका और

दूसरे छेदसे श्लेष्मा निकला करता है। बहुत भूख, कितना ही क्यों न खा ले भोजनके पहले और बाद भूख एक समान बनी रहती है। उदरके ऊपरी भाग में खालीपन और सुस्ती मालूम होना। बहुत ज्यादा रक्त-स्राव, झोंकसे चमकीला, लाल रंगका गाढ़ा गोंदकी तरह खून निकला करता है। आर्त्तव-स्रावके पहले और समय दोनों स्तन फूले और दर्द-भरे हो जाते हैं, शरीर जरा भी हिलानेपर दोनों स्तनोंमें दर्द ज्यादा मालूम होने लगता है, और सीढ़ी चढ़ने तथा उतरनेके समय रोगिनीको वाध्य होकर उसे अपने हाथसे पकड़ रखना पड़ता है। योनिसे बदबूदार वायु निकलना, स्तन पिलानेवाली, बच्चोंवाली स्त्रियोंके दूधका हठात नाश होना। सोतेही ऐसा मालूम होता है, मानो सांस रुक जायगी, रोगी शय्यासे उठकर घरमें वाध्य होकर टहलने लगता है। बाईं करवट सोनेपर कलेजेकी धड़कन बढ़ जाती है, और दाहिनी करवट सोतेही घट जाती है। जननेन्द्रिय आदिको स्पर्श करनेपर या बैठनेके समय, अथवा उसे दबाने या चलनेके समय रगड़ लगतेही कामोद्वेग हो जाता है। चलनेके समय ऐसा मालूम होता है, मानो शून्यमें रोगी घूम रहा है, सोनेपर मानो शून्यमें पड़ा है,—शय्याका स्पर्श नहीं होता। प्रचण्ड कमरका दर्द,—दर्द त्रिकास्थिके ऊपरी अंशसे दाहिने नितम्ब और दाहिने उरुके पीछेवाले स्नायुतक चला जाता है, स्थिर रहनेपर या पहले पहल शरीर हिलानेके समय दर्द बढ़ जाता है। समूचे मेरुदण्डमें तेज दर्द मालूम होता है, छूने या रगड़नेपर बहुत कातरता प्रकट करता है। ये कई इसके प्रधान और सिद्धिप्रद लक्षण हैं।

## लक्षणावली।

**मन।**—बहुत ही भुलक्कड़ (लैक, नैट्र-म्यूर, स्टैफ), अन्यमनस्क (ऐनाक, कास्टि, कोना, लेके, नैट्र-म्यूर), चीजें आदि खरीदकर दूकानमें ही डाल जाता है (ऐग्नस, ऐनाक, कास्टि, आयोड, नैट्र-म्यूर)। लिखनेके समय ठीक ठीक बातें याद नहीं कर सकता या प्रत्येक अन्तिम वाक्यका अक्षर छोड़ देता है, पढ़ने या अध्ययनमें मन नहीं लगा सकता। (ब्रुफ्, ऐलेट-फेर, ऐवेनासेट, बोवि, आइरिस-वार्सि, लाइकोपस-वार सिलिकोट ऐसिड-प्राक्सेल, ऐसिड-फास, रास, सार्सा, स्कूटेल, सिनिसियो, याइयर्न-फोवि, जेरोफिला), सामान्य कारण रहनेपर भी बहुत कातर हो पड़ता है (बोवि, ग्रेफ, लैके, नैट्र-कार्ब, सिपि), आशा भरोसा हीन और विषण्ण चित्त ऐसा विश्वास कि मेरा रोग अब अच्छा न होगा (आर्स, कैल्क, इग्ने, लिलियम

टाई, सिडोरिन, सोरिन), मानो उसके कोई भी जीवित नहीं है, मानो जगतमें उसका ऐसा कोई नहीं है, जिसके लिये वह जीवित रहे, हमेशा रोना (ऐकि, अरम, कैल्के, लैक), स्वभाव बहुत चिड़चिड़ा और क्रोधी, हर समय बच्चा रोया करता है, विशेषकर रातमें (जैलापा, नक्स, सोरिन,—दिन भर रोता है और रातभर सोता है=लाई), अकेला रहनेसे डरता है (आर्स, विस्मथ, कोना, हायो, केलि-कार्ब, लिलियम-टाई, लाई, सिपि, स्ट्रैमोन), मृत्युका भय (आर्स, अरम, ऐकि, फास, प्लेटि), हमेशा डरा करता है, कि बुद्धिमें विकार न पैदा हो जाये (ऐकि, लिलियम-टाई, आयोड, केलि-ब्रोम, सिडोरिन, नक्स, सिफिलिन), ऊपरसे नीचे गिर जानेका भय (वोर, जेल्सि), एकाएक क्रोधान्ध हो पड़ता है और सामान्य कारणसे ही लोगोंको कुवाक्य कहा करता है (लिलियम-टाई, ऐसिड-नाई), बहुत ही घृणित और कुत्सित व्यवहार करता है। इसी भयसे रोया करता है, कि उसे क्षय रोग हुआ चाहता है (कैल्के, गुयारिया, सिपि), ऐसा विश्वास कि मैं एक बड़ा आदमी हूँ (प्लेट), चलनेके समय ऐसा मालूम होता है मानो शून्यमें घूम रहा है, इसके बाद जब सोता है, उस समय उसे ऐसा नहीं मालूम होता कि शय्याको स्पर्श किये हुए है (ऐसेर, कैनाब-इन, हाइपिर, युग्लेन्स-रि, स्टिक्टा, वेलि), रातमें नींद खुलनेपर रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, मानो वह एक बहुत बड़े सांप पर सोयी हुई है, रजःस्रावके बाद सांपके सम्बन्धमें नाना प्रकारका विकृत ज्ञान पैदा हो जाता है, जिधर देखती है, उधर ही केवल साँप ही साँप दिखाई देते हैं (आर्जेण्ट-नाई, हायो, स्ट्रैमोन)। शरीरका एक अंग दूसरे अंगसे न छू जाये, एक अंगुली दूसरी अंगुलीमें न लग जाये, इसलिये अंगुली और प्रत्यंग आदि फैला रखती है (सिकेलि)—एक पैर दूसरे पैरको न छू ले=लैक-कैन)। रोगिनीको विश्वास रहता है, कि वह जो कुछ कह रही है, सभी भूल है और उसके रोग लक्षण विकृत और कपोल-कल्पित हैं। रोगिनीको ऐसा मालूम होता है मानो उसकी नाक निजकी अपनी नहीं है, वह दूसरेकी नाक लगाये हुए है (उपफिल्ली-प्रदाह रोगमें) ऐसे स्वप्न देखती है, कि कहीं दूर देशमें भ्रमणके लिये जा रही है (लैक-डिफ्लो, लैके, सेङ्गिविन, साइलि)।

मस्तक।—माथेमें लगातार भों भों आवाज होनेके कारण रो[illegible] हो पड़ता है। विशेषकर रातमें और आर्त्तव-स्रावके समय आँखोंपर [illegible]

है, सिलाई करनेके समय बढ़ना, माथेके सामने और पीछे सर दर्द। ऊपरकी ओर देखनेपर दाहिनी कनपटी या शङ्खदेशमें रातके ७ बजे छुरी मारनेकी तरह दर्द होता है। माथेके बायें पार्श्वका स्नायुशूल और आँखके ऊपर ऐसा मालूम होता है, मानो एक छिपकली गिर पड़ी, बार बार आँख मलने पर भी वह आवरण नहीं जाता, वायुसेवनके लिये घरसे बाहर जानेपर, ऐसी तकलीफ होती है, मानो मालूम होता है, कि माथा फट जायगा, गर्म घरमें प्रवेश करनेपर घट जाता है। दोनों आँखोंके ऊपरी अ शमें दर्द मालूम होता है, मानो एक चौड़े फीतेसे ललाट चारों ओरसे बँधा हुआ है ( ऐसिड नाई, जेल्सि, काक्यु, साङ्गो )। सरमें दर्द,—आवाज या बात करनेपर बढ़ जाता है ( आवाजसे वृद्धि=बेल, लेक-डिफ्लो, लेके, काकुर, विशेषकर सगीतकी आवाजसे=काफिया, नेट्र-म्यूर काक्यु, डायाडेमा, सिपि,—बोलनेपर अच्छा रहता है=लेक,डिफ्लो ), स्थिर रहनेपर अच्छा रहता है। सरमें प्रचण्ड दर्द, ठण्डा पानी छूनेपर एकदम आराम हो जाता है। दिनमें सरमें दर्द, पहले एक पार्श्वमें, इसके बाद दूसरे पार्श्वमें, तकलीफ बिलकुल ही सहन नहीं होती, निर्मल वायु लगनेपर पहले घट जाती है, परन्तु कुछ देर बाद और भी प्रबल रूप धारण कर फिरसे पैदा हो जाया करती है।

**आंख।**—विभिन्न पदार्थकी ओर देखनेपर आँखमें दर्द होता है (कार्बो-वेज, सैबाडि)। आँखकी दोनों ही ऊपरी पलकें या आँखके ऊपर की पलक बहुत भारी मालूम होती है, तथा आंख खोलकर देखते रहनेमें तकलीफ मालूम होती है ( सिपि, ग्रैफा, कोलोफिल, कास्टि, जेल्स ), बहुत औंघाई आती हैं। पढ़नेके समय आंखमें दर्द होता है और ऐसा मालूम होता है कि दोनों आखें सूक्ष्म झिल्लीसे ढक गयी हैं, आखें मलकर यह आवरण हटाये बिना फिर देख नहीं सकता ( कास्टि, डैफनी, पल्स रेटान—रगड़नेपर दूर हो जाता है=क्रोकस, प्लम, पल्स )। देखी हुई चीजका चित्र या शब्द बहुत देरतक चित्रपटके ऊपर अङ्कित रहता है ( निकोटिन, टियुबर्क,—कानके भीतरवाली शब्द-ग्राही झिल्लीपर सुना हुआ शब्द बहुत देरतक अङ्कित रहता है= लाई )। सामने उपस्थित देखी हुई चीजपर कोई पहलेकी देखी चीजका चित्र आकर दृष्टि-भ्रम पैदा कर देता है। दृष्टिके सामने एक टेढ़ा मेढ़ा चेहरा दिखाई देता है, अन्धकारमें अधिक, यह मुह रोगिनी इसी भावसे हमेशा देखा और डरा करती है। उसे ऐसा मालूम होता है, कि उसने यह मुह पहले

टाई, मिडोरिन, सोरिन ), मानो उसके कोई भी जीवित नहीं है, मानो जगतमें उसका ऐसा कोई नहीं है, जिसके लिये वह जीवित रहे, हमेशा रोना ( ऐक्टि, अरम, कोल्को, लैक ), स्वभाव बहुत चिड़चिड़ा और क्रोधी, हर समय बच्चा रोया करता है, विशेषकर रातमें ( जैलापा, नक्स, सोरिन,—दिन भर रोता है और रातभर सोता है=लाई ), अकेला रहनेसे डरता है ( आर्स, विस्मथ, कोना, हायो, केलि-कार्ब, लिलियम-टाई, लाई, सिपि, स्ट्रेमोन ), मृत्युका भय ( आर्स, अरम, ऐक्टि, फास, प्लेटि ), हमेशा डरा करता है, कि बुद्धिमें विकार न पैदा हो जाये ( ऐक्टि, लिलियम-टाई, आयोड, केलि-ब्रोम, मिडोरिन, नक्स, सिफिलिन ), ऊपरसे नीचे गिर जानेका भय ( बोर, जेल्सि ), एकाएक क्रोधान्ध हो पड़ता है और सामान्य कारणसे ही लोगोंको कुवाक्य कहा करता है ( लिलियम-टाई, ऐसिड-नाई ), बहुत ही घृणित और कुत्सित व्यवहार करता है। इसी भयसे रोया करता है, कि उसे क्षय रोग हुआ चाहता है ( कोल्को, गुयारिया, सिपि ), ऐसा विश्वास कि मैं एक बड़ा आदमी हूँ ( प्लेट ), चलनेके समय ऐसा मालूम होता है मानो शून्यमें घूम रहा है, इसके बाद जब सोता है, उस समय उसे ऐसा नहीं मालूम होता कि शय्याको स्पर्श किये हुए हैं ( ऐसेर, कैनाब-इन, हाइपिर, युक्लेन्स-रि, स्टिक्टा, वेलि ), रातमें नींद खुलनेपर रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, मानो वह एक बहुत बड़े सांप पर सोयी हुई है; रजःस्रावके बाद सांपके सम्बन्धमें नाना प्रकारका विकृत ज्ञान पैदा हो जाता है, जिधर देखती है, उधर ही केवल सांप ही सांप दिखाई देते हैं ( आर्जेण्ट-नाई, हायो, स्ट्रेमोन )। शरीरका एक अंश दूसरे अंशसे न छू जाये, एक अंगुली दूसरी अंगुलीमें न लग जाये, इसलिये अंगुली और प्रत्यग आदि फैला रखती है ( सिकेलि )—एक पैर दूसरे पैरको न छू ले=लैक-कैन )। रोगिनीको विश्वास रहता है, कि वह जो कुछ कह रही है, सभी भूल है और उसके रोग लक्षण विकृत और कपोल-कल्पित हैं। रोगिनीको ऐसा मालूम होता है मानो उसकी नाक निजकी अपनी नहीं है, वह दूसरेकी नाक लगाये हुए है ( उपझिल्ली-प्रदाह रोगमें ) ऐसे स्वप्न देखती है, कि कहीं दूर देशमें भ्रमणके लिये जा रही है ( लैक-डिफ्लो, न्लेके, सेङ्गिविन, साइलि )।

**मस्तक।**—माथेमें लगातार भों भों आवाज होनेके कारण रोगी बेचैन हो पड़ता है। विशेषकर रातमें और आर्त्तव-स्रावके समय आँखोंपर दर्द होता

कारणोंसे=एरम-ट्राई, लैके, मार्क, फाइटो)। रातमें निद्रावस्थामें नाकचे प्रमेहके स्रावकी तरह श्लेष्मा निकलकर माथेकी तकियाको हरे रङ्गमें रङ्ग देता है। नासा-रन्ध्रमें बदबू (ऐसिड फ्लू, अरम, कैलिबाई)। पूतिनस्य या पीनस,—हड्डीके ध्वंस हो जानेकी आशङ्का, दिनमें बहुत बार खून मिला पीव निकलता है—सब नासास्थियाँ बहुतही स्पर्श असहिष्णु रहती हैं।

**मुख-विवर।**—दाहिने गालमें मानो एक आगका अंगारा छू गया है, ऐसी जलन होती है और ठण्डी हवा सेवन करते करते घरमें प्रवेश होनेपर गाल लाल हो उठते हैं। बाईं युगास्थिके भीतरसे मूर्द्धदेशतक ऐसा दर्द होता है, मानो छुरी गड रहीहै। दोनों ओठ सूखे और उनसे पपड़ी उजड़ती है (नेट्र-म्यूर)। अजीर्ण रोगाधिकारमें चबानेके समय दोनों हनुमें कट कट आवाज होती है। जीभ भूरा लेप चढी रहती है, मुंहका स्वाद सड़ा हुआ। बाईं ओरकी जिह्वाके नीचेवाली ग्रन्थि फूली हुई, जीभके नीचेका अर्बुद(ऐन्थ्रा, थूजा, हाइड्रोफोब)। मुंह और कण्ठके भीतर, पीले, सफेद जखम भरे रहते हैं,—सामान्य कारणसे ही खून निकलने लगता है (ऐसिड-म्यूर, ऐसिड-सल्फ, बोर)। बहुत ज्यादा लार बहना,—लार कुछ गाढ़े गोंदकी तरह, नींदके समय निकल जाती है (मार्क-कोर)। मुख विवर हमेशा श्लेष्मासे भरा रहता है और रोगी बार बार उसे निगलता है—निगलनेके समय दर्द होनेवाला। मुंहसे बहुत बदबू निकलती है, (कैलि-पार्मांङ्गनम)। बोलनेमें बहुत तक-लीफ होती है और नकियाकर बोलता है (कैलि बाई, सिपा, जेल्स, मैग्निनेला, थायोड)।

**गलेके भीतर।**—उपझिल्ली प्रदाह (डिफथिरिन, मार्क-सायो, जेल्स) और गल ग्रन्थिके प्रदाहके लक्षण आदि बार-बार पार्श्व परिवर्त्तन किया करते हैं। दाहिने पार्श्वसे बाएं और बाए से फिर दाहिने पार्श्वपर आक्रमण करता है। आर्त्तव स्रावके साथ खाँसी और गलेका जखम पैदा हो जाता है और आर्त्तव-स्राव बन्द होनेके साथ ही साथ अच्छा हो जाता है। कंठका भीतरी भाग पीले या सफेद रङ्गकी झिल्लीसे ढँका हुआ दिखाई देता है और दर्द कण्ठसे कानतक बहुत तेजीसे दौड़ जाता है। कण्ठनालीके ऊपर स्पर्श सहन नहीं होता (लैके), खाली घूंट लेनेपर बढ़ना (इग्ने) बहुत यन्त्रणाजनक या असभव होनेपर भी (मार्क), बार-बार निगलनेकी प्रवृत्ति—दर्द कानके छेदतक चला जाता है (हिप कैलि-बाई), बाईं ओर आरम्भ होता है (लैके) और

कभी कहीं देखा है। बैगनी, नीला, हरा वगेरह मौलिक या आदिम रंगके ,हत्त-सब दृष्टिके सामने उडते हुए दिखाई देते हैं। पढनेके समय पुस्तकके पृष्ठ अस्पष्ट मालूम होते है और हरे पीले तथा अन्यान्य रंगके दिखाई देते हैं। किसी चीजकी ओर देखनेपर उसके ऊपर लाल विन्दु सब दिखाई देते हैं ( डियुबोई, हायो )। कोई चीज देखनेके समय रोगिनीको ऐसा मालूम होता है मानो उसके पीछे या पार्श्वसे एक चूहा या पत्ती या कोडा चला गया ( ऐक्टिया-रेस, इथ्यू )। आँखमें वातके कारण बाएं पार्श्वमें दर्द और पलक भारी मालूम होती है। बाईं आखमें जलन और बाईं आँखकी पलक सट जाती है। आँखके चारों ओर ऐसा अन्धेरा मालूम होता है, कि अमावस्याकी रातमें भी उतना अंधेरा नही रहता ( लाई, सल्फ )। - रोशनी हुए बिना रह नहीं सकता, पर सूर्यकी रोशनी भी सहन नहीं होती। ( ऐकोन, बेल, कैल्के, जेल्सि, रियुटा, स्ट्रैमोन )।

**कान**।—दाहिने कानमे तेज दर्द। घरके बाहर टहलनेके समय वायु प्रवेश करनेपर कानमें तेज दर्द होता है, हाथसे कानका छेद ढँक लेनेपर आराम मालूम होता है। दिनमें कोई दर्द नही रहता, परन्तु रातमें जिस कानको दबाकर सोता है, उसमें और बाहरी भागमें दर्द पैदा हो जाया करता है और बार बार नीद खुल जाती है, कानका दबाव दूर होतेही दर्द अच्छा हो जाता है। मानो वह शून्य गृहमे बातकर रहा है, कानमें शब्दोकी इसी तरह की प्रतिध्वनि हुआ करती है ( कास्टि, लैके, मार्क, ऐसिड-फास ) वंशगत उप-दंश विषकी वजहसे बहरापनमें यह सब दवाओंकी अपेक्षा ज्यादा फायदा करता है।

**नाक**।—नया नासा-परिस्राव या नाकसे सर्दीका स्राव होना, गाढे सफेद रंगके श्लेष्माका स्राव ( सेंग्राड, स्पाई )। सर्दी रोगमें नाकका एक छेद बन्द और दूसरे छेदसे लगातार श्लेष्मा निकला करता है,—ऐसाही पर्याय क्रमसे हुआ करता है, निकला हुआ श्लेष्मा कषाय और त्वचाको क्षय करने-वाला होता है,—नाकके छेदका मुंह और ओंठ जखम भरे हो जाते हैं ( एरम, सिपा )। नासारन्ध्रकी त्वचा क्षय हुई और वहा पपडी जमती है ( कैलि-बाई, थूजा )। उपझिल्ली प्रदाह रोगमें पानी आदि पीनेपर वह नाकके छेदसे बाहर निकल जाता है ( कैलि-पार्मांङ्गनस, ऐसिड-सल्फ,—गलेके जखमके रोगमें = मार्क-कोर, लैके,—उपदंश रोगाधिकारमें = कैलि-बाई,—अन्यान्य

इसके बाद बाईं ओर छोड़कर दाहिनी ओर आक्रमण करता है और फिर बाएँ पार्श्वमें पैदा हो जाता है। गलेमें निकली हुई नकली झिल्ली ( और इसके अन्तर्गत उपदंशसे पैदा हुआ जखम और अन्यान्य जखम ) चिकनी और चमकीली मालूम होती है। ऐसा मालूम होता है, मानो गलेमें एक छोटा-सा गोला अड़ा है, निगलनेके समय वह नीचे उतर जाता है, पर फिर पूर्वके स्थानमें आ जाता है ( लेके, म्यूरेक्स, निगलनेपर घटना=केलि-बाई )। गल-ग्रन्थि और जिह्वामूलके बगलवाले गह्वरमें छेद, गोल या किसी दूसरे ही आकारवाला धुमैला सफेद जखम उत्पन्न हो जाता है ( मार्क-प्रोटो आयोड )।

**पाकस्थली** ।—बहुत भूख लगना,—कितना भी क्यों न खाये, उसकी उससे तृप्ति नहीं होती—भोजनके पहले और बाद ठीक एक समान भावसे भूख बनी रहती है ( कैल्के, सिना, लाइ, स्ट्राम, )। उदरके ऊपरी-प्रदेशमें खालीपन और अवसान भाव, मानो बहुत दिनोंसे कुछ खाया नहीं है ( इग्ने, केलि-कार्ब, लेप्टैन, माइरि, नैट्र-म्यू, नक्स, फास, स्टैन, सल्फ, टैबाक )—विशेषकर सवेरे नींद खुलनेपर।

**अन्त्र आदि** ।—बायें पुट्ठेमें ऐसा दर्द मानो चिपक गया है इसी वजहसे रोगी खड़ा होना या चलना नहीं चाहता—इससे दर्द बढ़ जाता है, पैर मोड़कर पेटपर रखनेसे आराम और उपकार मालूम होता है। बहुत ज्यादा आर्त्तव-स्रावके समय उदरके ऊपर वस्त्र आदिका भार बिलकुल ही सहन नहीं होता। कमरका कपड़ा ढीलाकर देनेपर आराम मिलता है।

**पुं-जननेन्द्रिय** ।—मेढ्रत्वकके भीतरी प्रदेशमें और उसके पासवाले बाएं पार्श्वमें उपदंशका जखम,—यह फूलगोबीकी आकृतिका होता है, लाल, चिकना और चमकीला। मेढ्रत्वक बहुत फूल उठती है। मूत्रनालीके द्वारपर और चारों ओर जखम,—बहुत बदबूदार और उसमें असह्य दर्द रहता है, जखम लाल और चमकीला होता है।

**स्त्री जननेन्द्रिय** ।—ऋतु निर्दिष्ट समयके बहुत पहले आरम्भ हो जाता है, स्राव बहुत ज्यादा, उसका रङ्ग चमकीला, लाल और गोंदकी तरह गाढ़ा। रक्त झोंकसे निकलता है ( काली आभा लिये और जमे गोंदकी तरह= क्रोकस ), आर्त्तव स्रावके पहले और आर्त्तव-स्रावके समय दोनों स्तन फूल जाते हैं ( बेल, ब्राई, कैल्के ), दर्द होता है और उनमें स्पर्श सहन नहीं होता

(कोलके, मूरेक्स, कोना)। दोनों स्तन प्रदाह-भरे, दर्द भरे और गांठोंसे भरे मालूम होते हैं,—सन्ध्याके समय और शरीरको थोड़ा भी हिलानेपर बहुत दर्द मालूम होता है—सीढ़ी चढ़ने या उतरनेके समय बहुत तकलीफ मालूम होती है (बेल, ब्राई, कोल्को, कार्बो-ऐन, लाई, ऐसिड-नाई, फास)। स्तनमें बहुत अधिक दूधका सञ्चय होता है (ऐसा-फिट), स्तन पिलानेवाली रमणीमें स्तनका दूध एकाएक गायब हो जाना (ऐसा, लैक-डिफलो)। बहुत ही थोड़ा आर्त्तव स्राव, स्रावके समय बायें डिम्बाधारसे उरुतक तेज दर्द, पीछेकी ओर झुक जानेपर घटना। सामनेकी ओर झुककर सोने या कोई दूसरा काम करनेपर कमरमें दाहिनी ओर दर्द होने लगता है और पोछेकी ओर झुकनेपर दर्द एकदम आराम हो जाता है। झिल्लीमय वाधक, बाएं वंक्षण या पुट्ठेकी जगहपर दर्द, आंखे आदिका नोचेकी ओर खिंचना और बहुत अधिक कातरता, प्रदर,—दिनभर स्राव हुआ करता है,—रातमें बिलकुल ही नहीं होता, यहांतक कि बहुत दूरतक चलनेपर भी रातमें स्राव नहीं होता (रातमें केवल प्रदर स्राव, कास्टि), या दिनमें बहुत थोड़ा प्रदर-स्राव—खड़े होनेपर या चलनेके समय बढ़ना। तीसरे पहर दाहिने डिम्बाधार प्रदेशमें क्षणभरमें लोप हो जानेवाला तेज दर्द (एपिस, लाई, पैलेड), बाएं डिम्बाधारमें तेज दर्द पैदा हो जाता है और बिजलोकी शलाकाकी तरह होता है, दाहिने डिम्बाधारके सामने या शरीरके बायें बांहमें चला जाता है। पर साधारणत यह बाएं पैरमें हो जाता है और यह पैर सुन्न हो जाता है। योनिसे आवाजके साथ वायु निकलना (ऐसिड-फास, ब्रोम, लाई, नक्समस, नक्स वोम, सैङ्गुविन)। योनिद्वारसे गुह्यद्वारतक, च्छ हुई त्वचाकी तरह या पानी लगने अथवा खाल उधड़नेकी तरह मालूम होना,—न खड़ा हुआ जाता है और न बैठा ही जाता है, चित लेट जाने और दोनों उरुको अलग रखनेपर आराम मालूम होता है। योनिके बाहरी भागसे उरुतक और जहांका मांस सिकुड़ा रहता है उन सब अंशोंसे बदबूदार और लाल जखम पैदा हो जाता है। चलनेसे तकलीफ बढ़ती है और रोगिनी जब स्थिर रहती है, तब दर्द घटता मालूम होता है—यह सब जखम एक तरहकी घृणाजनक सफेद पपड़ीसे ढके रहते हैं। जननेन्द्रिय आदिमें बहुत उत्तेजना होती है—छूनेपर या स्तनमें हाथ लगते ही अथवा बैठनेकी वजहसे योनिमें दबाव पड़ने या चलनेमें थोड़ी रगड़ लगते ही बहुत अधिक कामोन्द्रेक हो जाता है (सिनिबार, काफि, मूरेक्स, प्लैट)।

इसके बाद बाईं ओर छोड़कर दाहिनी ओर आक्रमण करता है और फिर बाएँ पार्श्वमें पैदा हो जाता है। गलेमें निकली हुई नकली झिल्ली (और इसके अन्तर्गत उपदंशसे पैदा हुआ जखम और अन्यान्य जखम) चिकनी और चमकीली मालूम होती है। ऐसा मालूम होता है, मानो गलेमें एक छोटा-सा गोला अड़ा है, निगलनेके समय वह नीचे उतर जाता है, पर फिर पूर्वके स्थानमें आ जाता है (लैके, म्यूरेक्स, निगलनेपर घटना=केलि-बाई). गल-ग्रन्थि और जिह्वामूलके बगलवाले गह्वरमें छेद, गोल या किसी दूसरे ही आकारवाला धुमैला सफेद जखम उत्पन्न हो जाता है (मार्क-प्रोटो आयोड)।

**पाकस्थली।**—बहुत भूख लगना,—कितना भी क्यों न खाये, उसकी उससे तृप्ति नहीं होती—भोजनके पहले और बाद ठीक एक समान भावसे भूख बनी रहती है (कैल्के, सिना, लाई, स्टाम,)। उदरके ऊपरी-प्रदेशमें खालीपन और अवसान भाव, मानो बहुत दिनोंसे कुछ खाया नहीं है (इग्ने, केलि-कार्ब, लेप्टैन, माइरि, नेट्र-म्यू, नक्स, फास, स्टैन, सल्फ, टैबाक)—विशेषकर सबेरे नींद खुलनेपर।

**अन्त्र आदि।**—बायें पुट्ठेमें ऐसा दर्द मानो चिपक गया है इसी वजहसे रोगी खड़ा होना या चलना नहीं चाहता—इससे दर्द बढ़ जाता है, पैर मोड़कर पेटपर रखनेसे आराम और उपकार मालूम होता है। बहुत ज्यादा आर्त्तव-स्रावके समय उदरके ऊपर वस्त्र आदिका भार बिलकुल ही सहन नहीं होता। कमरका कपड़ा ढीलाकर देनेपर आराम मिलता है।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—मेढ्रत्वकके भीतरी प्रदेशमें और उसके पासवाले बाएं पार्श्वमें उपदंशका जखम,—यह फूलगोभीकी आकृतिका होता है, लाल, चिकना और चमकीला। मेढ्रत्वक बहुत फूल उठती है। मूत्रनालीके द्वारपर और चारों ओर जखम,—बहुत बदबूदार और उसमें असह्य दर्द रहता है, जखम लाल और चमकीला होता है।

**स्त्री जननेन्द्रिय।**—ऋतु निर्दिष्ट समयके बहुत पहले आरम्भ हो जाता है, स्राव बहुत ज्यादा, उसका रङ्ग चमकीला, लाल और गोंदकी तरह गाढ़ा। रक्त झोंकसे निकलता है (काली आभा लिये और जमे गोंदकी तरह=क्रोकस), आर्त्तव स्रावके पहले और आर्त्तव-स्रावके समय दोनों स्तन फूल जाते हैं (बेल, लाई, कैल्के), दर्द होता है और उनमें स्पर्श सहन नहीं होता

( कोलूके, मूरेक्स, कोना )। दोनों स्तन प्रदाह-भरे, दर्द भरे और गांठोंसे भरे मालूम होते हैं,—सन्ध्याके समय और शरीरको थोड़ा भी हिलानेपर बहुत दर्द मालूम होता है—सीढ़ी चढ़ने या उतरनेके समय बहुत तकलीफ मालूम होती है ( बेल, ब्राई, कोल्को, कार्बो-ऐन, लाई, ऐसिड नाई, फास )। स्तनमें बहुत अधिक दूधका सञ्चय होता है ( ऐसा-फिट ), स्तन पिलानेवाली रमणीमें स्तनका दूध एकाएक गायब हो जाना ( ऐसा, मेज-डिफ्लो )। बहुत ही थोड़ा आर्त्तव-स्राव, स्रावके समय बायें डिम्बाधारसे उरुतक तेज दर्द, पीछेकी ओर झुक जानेपर घटना। सामनेकी ओर झुककर सीने या कोई दूसरा काम करनेपर कमरमें दाहिनी ओर दर्द होने लगता है और पीछेकी ओर झुकनेपर दर्द एकदम आराम हो जाता है। झिल्लीमय बाधक, बाएँ वङ्क्षण या पुट्ठेकी जगहपर दर्द, आखें आदिका नीचेकी ओर खिंचना और बहुत अधिक कातरता, प्रदर,—दिनभर स्राव हुआ करता है,—रातमें बिलकुल ही नहीं होता, यहाँतक कि बहुत दूरतक चलनेपर भी रातमें स्राव नहीं होता (रातमें केवल प्रदर स्राव, कास्टि ), या दिनमें बहुत थोड़ा प्रदर-स्राव—खड़े होनेपर या चलनेके समय बढ़ना। तीसरे पहर दाहिने डिम्बाधार प्रदेशमें चणभरमें लोप हो जानेवाला तेज दर्द (एपिस, लाई, पैलेड), बाएँ डिम्बाधारमें तेज दर्द पैदा हो जाता है और बिजलीकी शलाकाकी तरह होता है, दाहिने डिम्बाधारके सामने या शरीरके बायें बाँहमें चला जाता है। पर साधारणत यह बाएँ पैरमें हो जाता है और यह पैर सुन हो जाता है। योनिसे आवाजके साथ वायु निकलना ( ऐसिड-फास, ब्रोम, लाई, नक्समस, नक्स वोम, सैङ्ग्विन )। योनिद्वारसे गुह्यद्वारतक, चय हुई त्वचाकी तरह या पानी लगने अथवा खाल उधड़नेकी तरह मालूम होना,—न खड़ा हुआ जाता है और न बैठा हो जाता है, चित लेट जाने और दोनों उरुको अलग रखनेपर आराम मालूम होता है। योनिके बाहरी भागसे उरुतक और जहाँका मांस सिकुड़ा रहता है उन सब अंशोंमें बदबूदार और लाल जखम पैदा हो जाता है। चलनेसे तकलीफ बढ़ती है और रोगिनी जब स्थिर रहती है, तब दर्द घटता मालूम होता है—यह सब जखम एक तरहकी घृणाजनक सफेद पपड़ीसे ढके रहते हैं। जननेन्द्रिय आदिमें बहुत उत्तेजना होती है—छूनेपर या स्तनमें हाथ लगते ही अथवा बैठनेकी वजहसे योनिमें दबाव पड़ने या चलनेमें थोड़ी रगड़ लगते ही बहुत अधिक कामोन्द्रेक हो जाता है ( सिनिबार, काफि, मूरेक्स, प्लैट )।

**श्वास-यंत्र** ।—स्वरनालीके ऊपरी अंशमें खुजलीकी वजहसे खाँसी,—सोनेपर या बोलनेपर बढ़ जाती है। सोनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो सांस रुक जायगी (ऐमोन-कार्ब, क्लोरम, जेलस, ग्रिण्डि, लैके, ओपि),—रोगी शय्यासे उठकर कमरेमें टहला करता है, दाहिने फेफड़ेमें और स्तनकी घुँडीके कुछ नीचे छुरी बेधनेकी तरह दर्द,—इस अनुभूतिके आगे मालूम होता है मानो उदरके ऊपरी प्रदेशमें एक पत्थर या अजीर्ण द्रव्य रुका हुआ है (कैलि-बाई), कलेजा धड़कना,—बाईं करवट सोनेपर बढ़ना,—पलटकर दाहिनी करवट सोनेपर घटना (कैक्ट, डेफनी, नेट्र-म्यूर, पल्स, फास,—बाईं करवटसे दाहिनी करवट लेनेके समय—टैबाक)।

**गर्दन और पीठ** ।—बाएँ पृष्ठ-फलकके नीचे छेदनेकी तरह दर्द और सुन्न हो जाना—शय्यापर करवट बदलनेके समय बढ़ना, कभी कभी यह दर्द फेफड़ेको छेदकर वक्षके पंजरेकी ओर दौड़ जाता है। दोनों पृष्ठ फलकोंके बीचमें दिनभर दर्द मालूम होता रहता है,—शरीर गर्म होनेपर बढ़ना और पीछेकी ओर झुक पड़नेपर कुछ घट जाता है। कमरमें दर्द,—बहुत तेज और असह्य,—त्रिकास्थिके ऊपरी अंशमें दोनों ओर और दाहिने नितम्ब तथा दाहिने उरुके पीछेवाले स्नायुमें चला जाता है,—विश्रामके समय और पहली बार शरीर हिलानेपर बढ़ना (रास), समूचा मेरुदण्ड,—मस्तिष्कके नीचेसे निम्न तम अंशतक लगातार दर्द बना रहता है,—छूनेपर या दबानेपर बहुत कातरता प्रकाश करता है (चिनिन-सल्फ, फास, जिङ्कम)

**प्रत्यङ्ग आदि** ।—लगातार घूमनेवाला दर्द,—हमेशा एक अंश छोड़कर दूसरे अंशपर आक्रमण करता है, (कैलि-बाई, कैलि-सल्फ, पल्स), प्रति दो चार घण्टा या दिनका अन्तर देकर एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्वतक चला जाता है। वातका दर्द आरम्भ होकर एक सन्धिसे दूसरी सन्धि और एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्वपर आक्रमण करता है, रोज सन्ध्याके समय, शरीर हिलाने और छूनेपर बढ़ जाता है। दाहिनी कलाई अवश और दर्द-भरी हो जाती है। बाईं बाँहका काँपना,—मानो कपकपीके साथ पक्षाघात हो गया है, बगलमें बदबूदार पसीना—पसीना निकलकर वस्त्र आदिमें भूरा दाग पड़ता है, या गन्धरहित पसीना,—कपड़ेमें लगकर कमला नीबूका रंग हो जाता है। दाहिने उरुके बाहरकी शिराका फूलना,—उरु-शिखरसे जानुतक फैल जाता है। बाएँ पैरमें भयानक सुस्ती और जलन मालूम होती है, परन्तु रोगवाले अंशको

छूनेपर ठण्डक मालूम होती है। त्रिकास्थिके ऊपरी स्थानपर प्रचण्ड और असह्य दर्द—दाहिने नितम्ब और दाहिने कटि-स्नायुकी राहसे नीचेकी ओर दौड़ जाता है, कटि स्नायुशूल ( कुरारी, ग्रेफ, नेफैल, केलि-बाई, आइरिस-वार्सि, लैके, फाइटो, टेलू ), गर्भस्रावके बाद दाहिने पैरमें प्राय. पक्षाघात —पैर सुन्न और अकड़े पर स्थिर नहीं रख सकता, जानुको मोड़कर ऊपर रख लेनेपर घटना।

**निद्रा और स्वप्न**।—सोया सोया चिल्ला उठता है और बोलता है। सोनेके समय बदन छूते ही महान असन्तोष प्रकट करता है, हाथकी अंगुली तक फैलाकर सोता है=सिकेलि , दोनों हाथोंको किसी तरह भी रखनेपर सन्तोष नहीं होता, अन्तमें वह चित हो पड़ता है और सोता है। सपनेमें देखता है, कि उसकी शय्यापर एक बड़ा भारी साँप है, मानो एक बड़े साँपपर वह सोया हुआ है। डिम्बाधारमें दर्दके अधिकारमें जानुको मोड़कर उसे पेटपर रखकर सोता है। बार बार सपनेमें देखता है, कि वह पेशाब कर रहा है और जागनेपर देखता है, कि बहुत जोरका पेशाब लगा है। उपजिह्वो-प्रदाह रोगाधिकारमें अधिकांश लक्षण नींदके बाद बढ़ जाते हैं ( लेके, स्क्विला, अन्यान्य लक्षणोंका नींदके बाद बढ़ना=ऐकोन, ब्रूफो, आर्नि, कैमो, काक्यु, डायस्को, ऐसिड-म्यूर, दिनमें सोनेपर=क्रोटेलस-होर )। नींदके बाद बहुत और सुस्त करनेवाला पसीना निकलना, रातमें नींद खुलनेपर देखता है, कि ठण्डे पसीनेसे शरीर नहा गया है और उसके मनमें बहुत शंका उदय हो जाती है। नये वात रोगाधिकारमें रातभर बहुत ज्यादा पसीना निकलता है,— कड़वी गन्धका पसीना।

**वृद्धि**।—एक दिन सवेरे और दूसरे दिन तीसरे पहर , रातमें , नींदके बाद , ठण्डी तेज हवा लगनेपर , चलनेपर और छूनेपर।

**घटना**।—विश्राम और सोनेपर , ठण्डे पानी आदिका प्रयोग करनेपर , पैर मोड़कर उदरपर रखनेपर।

**सम्बन्ध**।—**सदृश**।—लैकै सिपि, नेट्र-म्यूर, कोना, स्ट्रैमोन, ड्रस्ने, स्टैफाई, डिफ्थिरिन, मार्क-प्रोटो आयोड, ऐसेर, स्टिक्टा, टियुवर्क, ब्रोम, सैङ्गि-विन, केलि-ब्रोम, प्लैट, पैलेड, एपिस, म्यूरेक्स, केलि-बाई, पल्स, सल्फ, केलि-पार्मांङ्गानिकम।

**तुलनीय** ।—( गलेके भीतरका और डिम्बाधारका लक्षण ) लैकेसिस। भूलना—ऐनाकार्ड, कास्टि, डालका, सोपिया। ( नाकके भीतर पपड़ी और जखम = केलि-बाई, थूजा )। स्तनमें दर्द—कैल्के। गलेमें जखम और गलकोषका जखम = मार्क। उपझिल्ली प्रदाह—एपिस। रटध्रसी—कुरेरि, लैके। अंगुली फैलाना = सिकेलि। आंखके सामने लाल-विन्दु = हैमामेलिस। योनिसे वायु निकलना—लाइको।

**शक्ति** ।—डाक्टर निकलस कहते हैं—इसकी एक मात्राके प्रयोगसे ही विशेष फल प्राप्त होता है। यदि फिर देनेकी जरूरत हो तो बराबर समयका अन्तर देकर देना चाहिये। ३० शततमिकसे १००० शततमिक क्रम।

---

## लैक फेलिनम।

### (LAC FELINUM)

**दूसरा नाम** ।—बिल्लीका दूध।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग** ।—आंखका स्नायुशूल, बाधक, सर-दर्द, मसा, गलेमें सर्दी।

**शक्ति** ।—निम्न शक्ति।

---

## लैक वैक्सिनम कोगुलेटम।

### (LAC-VACCINUM COAGULATUM)

**दूसरा नाम** ।—दही।

**उपयोगिता** ।—गर्भावस्थामें वमनका उपसर्ग और उसके साथ ही दूध पीनेपर भूख प्यासका बन्द हो जाना ( चेलिडो ) लक्षणमें यह विशेष लाभ-दायक है।

**शक्ति** ।—निम्न-शक्ति।

---

## लेक वेक्सिनम डिफ्लोरेटम।
## ( LAC VACCINUM DEFLORATUM )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—गायके दूधसे तैयार किये हुए मठासे बनता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है—खूनकी कमी, उपाङ्ग प्रदाह या ऐपेण्डिसाइटिस, दमा, मसानेकी बीमारियाँ, कब्जियत, बहुमूत्र, शोथ, मूर्च्छा; सर-दर्द, हृदपिण्डकी बीमारी, स्तनका विकार या स्तनका छोटापन, श्वेत प्रदर, ऋतु रुकाना, मेदाधिक्य ( शरीरमें चर्बी बढ़ जाना ), गृध्रसी या झुनझुनीवाला वात इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—बहुत ज्यादा परिमाणमें मठा पीनेपर बहुमूत्ररोगमें फायदा होता देखकर भिषक प्रवर डोयान साहबने इसको 'शक्तीकृत' कर स्वस्थ शरीरपर परीक्षा की थी। उसी परीक्षामें प्रमाणित हुआ कि कब्जियत, सर-दर्द, रजोरोध, बहुमूत्र वगैरह नाना प्रकारके रोगोंमें इसकी असीम उपकारिता और आश्चर्यजनक फल दिखाई देता है। इसके कई प्रधान और अव्यर्थ निर्णायक लक्षण ये हैं—बार बार बहुत ज्यादा परिमाणमें पानी पीनेकी इच्छा, विषाद और रोदन परायणताके साथ कलेजा धड़कना, रमणियोंको सामयिक या आर्त्तव विकारकी वजहसे सर-दर्द, मिचली और कड़ापनके साथ ललाटमें सर-दर्द, मिचली वमन और दुरारोग्य कब्जियतके साथ शोणित भाववाली स्त्रियों तथा दुबली पतली रमणियोंके ललाटमें टपककी तरह दर्द, बहुमूत्र रोगमें बहुत जलन भरी प्यास और दुबलापन, आर्त्तवस्राव अनियमित और थोड़ा,—खूनका रंग कभी घोर लाल और कभी पानीकी तरह, ठण्डे पानीमें हाथ डूबाये रखनेके कारण रजोरोध, जरायु-प्रदेशमें तेज दर्द, दर्द चारों ओर घूमता फिरता है, हृत्पिण्डमें ऐसा दर्द मानो छुरीसे आघात कर रहा है, मानो माथा फट जायगा, मानो आँख पत्थरके टुकड़ोंसे भरी हुई है, मानो मूर्द्धादेश ऊपर उठा जाता है, मानो ललाटके बीचमें दर्द गोल आकारके रूपमें हो रहा है। मानो हड्डीसे हड्डी अलग होती जा रही है, मानो एक गोला वक्षोस्थिके निचले भागसे उठकर अन्ननालीका दरवाजा रोक रहा है, मानो पेटमें एक पत्थरका टुकड़ा रखा हुआ है, मानो बिछावनकी चादर तर है, मानो रोगिनीकी देहके ऊपर ठण्डी हवा प्रवाहित

हो रही है इत्यादि। सामयिकता या निर्दिष्ट समयका अन्तर देकर रोग-लक्षण प्रकट होते हैं यह इसकी एक और प्रकृति है,प्रत्येक आठ दिनोंका अन्तर देकर लक्षण पैदा हो जाते हैं, सूर्यास्तके समय सर-दर्द आराम हो जाता है, अधिकाश लक्षण सवेरे और तीसरे पहर पैदा होते है।

## लक्षणावली ।

**मन** ।—स्मृति-लोप ( याद न रहना ), सभी विषयोंमें अमनोयोगिता और शारीरिक तथा मानसिक परिश्रम करनेकी इच्छा न होना। दुःखित चित्त, जीनेकी इच्छा नहीं रहती, सबसे पूछता है, कि किस उपायसे सहजमें हो और बिना तकलीफके जल्दी मृत्यु हो सकती है। बोल-चालके समय सर दर्द और विषन्नता। रोने और कलेजा धडकनेके साथ विषन्नताका भाव, मूर्च्छा। रोगिनी को ऐसा मालूम होता है, कि उसके सभी रिश्तेदार और बन्धु मर जायंगी और उसे वानप्रस्थ अवलम्बन करना पडेगा। किसीसे बोलना या बात करना नहीं चाहती। जो पढा है उसे खूब चेष्टा किये बिना याद नहीं कर सकता। अव्यवस्थित चित्त, सभी विषयोंमें आनाकानी करता है। अपने रोगके लिये बहुत ही दुःखित और उसे दृढ विश्वास रहता है, कि चौबीस घण्टोंमें ही उसकी मृत्यु हो जायगी और वह निश्चय पूर्वक जानता है, कि उसकी मृत्यु होगी पर वह मरनेसे डरता नहीं।

**मस्तक** ।—सरमें चक्कर आना, तकियेसे सर हटाते समय ( काष्टि, फास, स्ट्रैन,—वृद्धि सोनेपर=काष्टि, लेके, पल्स, रास ) और शायितावस्थामें करवट बदलनेके समय, आँख खोलनेपर,—वृद्धि=उठनेके समय, ऐसा मालूम होता है, कि सब चीजें तेजीसे बाईं ओरसे दाहिनी ओर दौड रही हैं, कभी ऐसा मालूम होता है, कि नीचेसे चीजें सब नोंचकर चारों ओर फेंक रहा है। मिचलीके साथ सर दर्द—सवेरे शय्यासे उठनेपर,—ललाट देशमें आरम्भ होकर सरके पिछले भागतक फैल जाता है, दर्द बहुत टपक जैसा, मिचली ( एण्टि-क्रूड, काक्यु, केलि-कार्ब, ऐसिड सेलो, सेङ्गिविन ), वमन, दृष्टि-हीनता ( बेल, जेल्स, आइरिस, नेट-म्यू ) कब्जियतके साथ दुरारोग्य रोग ( ब्राई, कैल्के फास, हाइड्रेष्ट, नक्स, वेरेट ), शब्दसे ( बेल, काकुर, काफि, इग्ने, लेके, लैक-केन साइलि, स्पाई ), आलोकसे (बेल, कोलोफिल, काक्कु, जेल्स, मिडोरिन, नेट्र-म्यूर, फास, पल्स, सिलि, स्पाई ), शरीर सञ्चालनसे ( ब्राई, काक्यु, ग्लोन,

क्रियो ) और आर्त्तव-स्रावके समय ( काक्यु, क्रियो, मैग-कार्ब, नेट्र-म्यूर सिपि ) वृद्धि, रोगी बहुत सुस्त हो पड़ता है ( ऐगेरि-क्रूड, सिङ्को, ऐसिड-फास्फ ), दबानेसे ( Pressure = आर्जेण्ट-नाइ, ऐसिड-कार्बल, लेके, पल्स, स्पाइजि, स्पाइ ), वस्त्र द्वारा मस्तक कसकर बाँधनेपर (आर्जेण्ट-नाइ, कोल्को, मैग-म्यूर, दृढ़ रूपसे ( कसकर ) बाँधनेपर दर्द बढ़ना = जेल्स ) और बहुत ज्यादा परिमाणमें फीका पेशाब निकलनेपर ( जेल्सि, इग्ने आइरिस, कैल्मि, ) घटना। अस्पष्ट दृष्टि, मानो आँखके सामने मेघका एक टुकड़ा है, बहुत ज्यादा पेशाब, माथा भारी मालूम होना। उदरके ऊपरी भागमें कुछ मिचली, मुँह मलिन, पैर ठण्डे और पीठमें ठण्डक मालूम होना। सरमें प्रचण्ड दर्द,—ऐसा मालूम होता है, कि मूर्द्धास्थि ऊँचे उठी जाती है ( बेप्टि, कैमो, डायस्को, कोबाल्ट, फेरम, नैट्र-म्योर, इयुका ) और मानो समूचा माथा बाहर निकला पड़ता है, माथा गर्म मालूम होता है, और शरीर हिलानेपर दर्द बढ़ जाता है, मुखमण्डलका माँस ऐसा मालूम होता है मानो हड्डीसे निकला चला जाता है और हड्डियाँ सब एकसे एक अलग हो जानेके कारण उनका मुँह बाहर निकल पड़ता है। दर्द पहले ललाटमें पैदा होता है फिर सरके पिछले भागमें चला जाता है और रोगिनी यन्त्रणासे उन्मत्त हो पड़ती है। सवेरे मिचली और ललाटके पिछले भागमें मानो एक दर्द-भरा गोला पड़ा है—ऐसा मालूम होना। माथा बहुत बड़ा मालूम होता है। मानो चारों ओर फैलता जाता है ( आर्जेण्ट-नाइ, आर्नि, बोवि, नक्स-मस )। खाँसनेपर माथेमें तेज दर्द हो जाता है। माथा बहुत भारी मालूम होता है और दाहिने पार्श्वमें ढुलका पड़ता है ( बाई ओर ढुलका पड़ना = नक्स मस )।

**आँख।**—अस्पष्ट दृष्टि,—मानो आँखके सामने मेघका एक टुकड़ा फैला हुआ है ( साइक्लो, प्लम )—रोशनी देखता है परन्तु कोई दूसरी चीज नहीं देख पाता,—सर दर्द पैदा होनेके पहले ऐसी ही अवस्था होती है ( कैलि बाई, सोरिन )। रोशनीका सहन न होना,—दीयेकी रोशनी तक सहन नहीं होती। अन्धेरेसे पहले पहल रोशनीमें जानेपर थोड़ी देरके लिये आँखमें बहुत दर्द होता है, रोशनी न दिखाई देनेके वास्ते आँख बन्द करनेपर आँखके गोलेके ऊपर ऐसा दर्द होता है मानो पलक आँखके गोलेको दबा रही है। आँख बन्द करनेपर ऐसा मालूम होता है मानो एक फीतेसे दोनों आँखे दब रही हैं। दोनों आँखोंकी ऊपरी पलकोंमें बहुत भार मालूम होता है ( कास्टि, कोनोफिल,

जलसि ग्रैफ, सिपि ), दिनभर बहुत औंघाई मालूम होती है। सरमें दर्द,—बाईं भौं और शंखदेश या कनपटीमें बहुत अधिक,—यह दर्द आँखके भीतर चला जाता है और बहुत अधिक आंसू बहते हैं। सरमें दर्द पैदा होनेके पहले आँखसे दिखाई न देना, कच्छु-विषसे दूषित धातुका परिचायक है और इस ढङ्गका सर दर्द बहुत ही दुरारोग्य होता है ( केलि-बाई, सोरिनम, लेक डिफ्लो प्रभृति ३१४ के अलावा इसकी और कोई दवा नहीं है।

**मुख-मण्डल, मुख-विवर, और गलेके भीतर ।**—मृत व्यक्तिकी तरह रक्तहीन उजला चेहरा। चेहरा, गला, बाहु और देह चमकीली और लाल गुलाबके फूलकी तरहकी रङ्गवाली। ललाट और मुखमण्डलपर दाने निकलते हैं ( अनियमित रजके साथ )। मुख विवर बहुत सूखा, मुखसे निकली हुई हवा बहुत ही बदबूदार होती है। मुख विवर लसदार और फेन भरा, विशेषकर बातचीत करनेके समय। वायु-गोला—ऐसा मालूम होता है, मानो एक बड़ा गोला पाकस्थलीसे उठकर गलेमें रुका हुआ है और श्वासरोध होनेका उपक्रम हो जाता है ( ऐसाफिट, कोना, इग्ने, लाई, मैग-म्यूर, मस्कस, नक्स-मस, प्लैट, प्लम, पल्स, सिपि, वैली )। गलेमें जखम,—निगलनेके समय दर्द बढ़ता हुआ मालूम होना ( आर्जेण्ट, अरम, कैल्के, निगलनेके समय घटना=कैलि बाई )।

**पाकस्थली ।**—सम्पूर्ण अरुचि। बार-बार बहुत ज्यादा परिमाणमें पानी पीनेकी आकांक्षा। माथ खानेवालोंको दूध पीते ही मिचलीके साथ सर-दर्द पैदा हो जाना। खट्टी डकार। मिचली,—सवेरे। दिनके समय, या सन्ध्याके समय अधलेटी अवस्थामें इधर-उधर घूमते रहनेपर या सवेरे सोकर उठनेपर। प्राणान्तक मिचली, इसपर भी वमन न कर सकनेके कारण रोगी गों-गों किया करता है, चिल्लाता है, बहुत यन्त्रणा और बेचैनी प्रकट करता है और उसे जाड़ा मालूम हुआ करता है; उसके शरीरकी त्वचा बहुत गर्म पर नाड़ी स्वाभाविक अवस्थामें रहती है। उसे प्राणान्तक औंघाई आती है, शरीर हिलाने या शय्यापर उठ-बैठनेसे बढ़ जाती है ( कोचनियार, जिङ्क )। वमन, ( पहले अम्ल मिली अजीर्ण खाई हुई चीजें, इसके बाद कड़वा पानी और अन्तमें भूरे रङ्गका जमा हुआ पदार्थ, जो पानीमें गिरकर टुकड़े-टुकड़े हो जाता है, और काफी घोले पानीकी तरह दिखाई देता है, वमित पदार्थ, गन्धहीन, तिक्त स्वादिष्ट

आमाशयमें वायु-सञ्चय और स्फीतता पैदा होनेका लक्षण। उदरके ऊपरी प्रदेशमें बहुत वायु इकट्ठा होनेकी वजहसे श्वास-कृच्छ्रता, बहुत कष्टसे श्वास-प्रश्वास हुआ करता है।

**अंतादि** |—बहुत दर्द और स्पर्श असहिष्णुता। नाभि-प्रदेशमें भयानक दर्द, इसके साथही मरमें दर्द, उदरमें एक भारी पत्थर दबाया हुआ है—ऐसा भार मालूम होता है और इसी वजहसे चलनेके समय बहुत थकावट मालूम होती है।

**मलान्त और मल** |—स्वभावतः ही रोगीका मल बहुत कड़ा रहता है, और यह कब्जियत बहुत देरतक स्थायी रहनेपर रोगीको बहुत जाड़ा मालूम हुआ करता है, किसी तरहभी जाड़ा दूर नहीं होता। बहुत दिनोंके पुराने वमनके साथ सर दर्द और कब्जियत,—महा तेजस्कर विरेचक प्रयोगसे भी कोई लाभ नहीं होता, वृथाका वेग अर्थात पाखाना लगता है, पर होता नहीं (ऐनाक, नक्स), मल सूखा और कड़ा (ब्राई, सल्फ), बहुत वेग दिये बिना बाहर नहीं निकलता, मलद्वार फट जाता है, रोगी चिल्लाता या रोता है और बहुत ज्यादा परिमाणमें (फटे हुए मलद्वारसे) खून निकलता है। बहुत कब्ज और वमनके साथ सर-दर्द, इसके साथही लगातार दुर्दमनीय मलका कड़ापन, बार बार विरेचक औषधि या वस्ति क्रिया (पिचकारी लेना) के बिना पाखाना नहीं होता, शरीर हिलाने या उठकर सीधे होकर बैठनेपर बढ़ना (ब्राईके साथ तुलनीय) रोगी हमेशा मानो शीतार्त्त रहता है, शरीर सञ्चालन या उठकर सीधे होकर बैठनेपर (ब्राईके साथ तुलनीय) रोगीको हमेशा जाड़ा लगा करता है, बाहरी उत्तापसे शीतकी शान्ति नहीं होती।

**पेशाब** |—बार बार बहुत ज्यादा परिमाणमें फीका पेशाब निकलता है। मूत्रग्रन्थि-प्रदेशमें लगातार दर्द, दर्द दोनों मसानोंसे (किड्नी) कटि होकर राह बनाकर मूत्रस्थलीके दोनों पार्श्वमें और त्रिकास्थि प्रदेशसे दोनों नितम्बकी राहसे उसके पीछे चला जाता है, दर्द जलन पैदा करनेवाला, सोये या बैठे—किसी अवस्थामें भी नहीं घटता,—बल्कि सोनेसे बढ़ जाता है। बहुमूत्र रोगमें बार बार बहुत ज्यादा परिमाणमें फीका पेशाब होता है, ज्वालामयी प्यास और दिनों दिन बहुत शीर्ण होता जाता है (सिजि-येम्बोल)। पेशाब बूंद बूंद निकलता है या निकलनेके समय ऐसा मालूम होता है कि मूत्रनाली

के भीतरसे गर्म पानी निकल रहा है। शय्यामें अनजानमें पेशाब होना ( सिपि )।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—डिम्बाधार-प्रदेशमें दबाव मालूम होना और नीचेकी ओर आकर्षण, तलपेटपर हाथका दबाव असह्य मालूम होता है, आर्त्तव-स्रावके समय तलपेटमें बहुत दर्द,—सोने, बैठने वगैरह किसी भी अवस्थामें आराम नही मालूम होता; अन्त्रान्त्र प्रदेशमें विषम प्रदाह, भयानक यन्त्रणा, सूजन, स्पर्श सहन नही होना, मलका कड़ापन, कब्जियत और प्रचण्ड वमन—अन्धान्त्रपुच्छके प्रदाह रोगमें ( लैके, प्लम )। आर्त्तवस्राव एक सप्ताह विलम्ब होनेकी वजहसे सरमें अधिक रक्त-संचय होना, दोनों हाथ ठण्डे, मिचली और सरमें चक्कर आना या स्राव आरम्भ होनेपर कमरमें दर्द, थोड़ा रजःस्राव और बाएं डिम्बाधारके स्थानपर भार और खींचन मालूम होना, ठण्डे पानीमें हाथ डुबानेकी वजहसे एकाएक रजोलोप ( कोना ) और सारे शरीरमें दर्द,—विशेषकर माथेमें ( दोनों पैरमे ठण्डा पानी लगनेसे पैदा हुआ रजोलोप=ऐकोन-फेरम, पल्स,—ठण्डे पानीमें खड़े होनेके कारण=कैल्के )। अनियमित आर्त्तव स्राव,—स्राव बहुत सामान्य और पीले रङ्गका। गर्भावस्थामें सवेरेके वक्त वमन ( ऐसिड-लैक, सोरिन ), नींद खुलनेपर पाकस्थलीमें बहुत अस्वाच्छन्द्य मालूम होता है। शय्यासे उठनेपर मुंहमें पानी भर आना। मुंहमें पानी भर आया करता है, कब्जियत। दोनों स्तन क्रमसे छोटे होते जाते है ( कोना, आयोड नक्स-मस )। एक गिलास दूध पीनेपर तुरन्त ही रजःस्राव होना रुक जाता है और जबतक फिर ऋतुका समय नही आ जाता, उतने दिनतक बन्द रहता है। स्तनका दूध गायब हो जाना ( चौबीस घण्टेमें रुका हुआ स्तनका दूध फिरसे पैदा कर देता है। )

**श्वासयंत्र।**—उदरके ऊपरी प्रदेशमें आध्मान वायुकी वजहसे बहुत अधिक श्वास-कृच्छ्रता पैदा हो जाती है,—मानो श्वासरोध हो जाना चाहता हो। वक्षस्थलमें दबाव मालूम होना, इसके साथ ही स्पर्श सहन नही होता,—दोनों ही फेफड़ोंके शिखरदेशमें क्षय रोगवाली श्लेष्मा-गुटी पैदा और संचित हो जाती है। श्वास-कृच्छ्रताके साथ हृद-प्रदेशमें दबाव मालूम होना और रोगी मनमें स्थिर विश्वास पैदा करता है, कि चौबीस घण्टेमें उसकी मृत्यु अनिवार्य है ( ऐकोन, एपिस, लैकेसिस )। हृत्पिण्डके शिखर-देशमें तेज दर्द,

मानो एक प्रान्तसे दूसरे प्रान्ततक हृत्पिण्ड छुरीसे काटा जा रहा है। मुखमण्डल और गर्दनके बाएं पार्श्वमें उत्ताप पैदा हो जानेके साथ कलेजा धड़कना।

**सार्वाङ्गिक।**—अनिद्राकी वजहसे बहुत बेचैनी और बहुत दिनोंतक रोग भोगा करता है (एसिड नाई, काकु)। रोगिनी किसी तरह परिश्रम करे या न करे हमेशा बहुत थकावट और बहुत सुस्ती मालूम होती है, चलनेपर बहुत थकन मालूम होती है, बहुत जाड़ा मालूम होना,—शरीर ढका रहनेपर भी रोगिनीको हमेशा ऐसा मालूम होता है, मानो उसके शरीरमें ठण्ढी हवा लग रही है, मानो उसकी शय्याके वस्त्र सब तर हो रहे हैं। हृत्पिण्डके यान्त्रिक रोगके कारण शोथ, पुरानी यकृत-विकृतिके कारण पैदा हुए रोगादिका शोथ लालामूत्रमें परिणत हो जाता है या बहुत दिनोंतक सविराम ज्वर भोगनेके बाद शोथ और अन्यान्य रोगके कारण पैदा हुए सब तरहके शोथ रोगकी यह सबसे बढ़िया दवा है। शरीरका मोटापन, यकृत, हृद्पिण्ड वगैरहमें चर्बी बढ़ जाना। दोनों बाहु ऊपर उठानेपर बेहोश हो जानेका उपक्रम।

**वृद्धि।**—सवेरे, ८ दिनका अन्तर देकर (आविर्भाव होना), सूर्योदयके समय और मध्यान्हमें, ठण्डे पानीमें हाथ डुबानेपर, बाहरी उत्ताप लगनेपर, सोनेपर।

**घटना।**—दबाने, शरीर हिलानेपर, चलने और बैठनेके समय। कसकर बाँधनेपर और स्थिर होकर रहनेपर।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—ऐसिड-लैक, लैक-कैनाइन, आयोड, कैक्ट, काकु, कोना, डिजि, नक्स मस, नेट्र मूर, सैकारम-लैक।

**तुलनीय।**—नेट्रम (बहुमूत्र, सर दर्द, कब्जियत; हृत्पिण्ड); ककुलस (आर्त्तवसे पैदा हुए वमनके साथ सर-दर्द), कैक्टस (हृत्पिण्ड), नक्स मस (माथा भारी) इत्यादि।

**शक्ति।**—६ ठे दशमिकसे १००० शततमिक क्रम।

## लैसरटा ।
## ( LACERTA )

**दूसरा नाम ।**—लैसर्टा-ऐगिलिस । हरा साँप ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—इस सम्पूर्ण जीवसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—चर्मोद्भेद, जीभके नीचे छालेकी तरह उद्भेद, निगलनेमें तकलीफ, मुँहमें छालोंकी तरह उद्भेद, निगलनेमें कष्ट, मुँहमें बहुत अधिक लार सचय होना, मिचली, उदरमे भार मालूम होना, मानसिक शक्तिकी तीक्ष्णता प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—ऐस्फियोस्विना, हेलोडर्मा ।

**दोषघ्न ।**— विनिगर ।

**शक्ति ।**— निम्न-शक्ति ।

---

## लेकेसिस ।
## ( LACHESIS )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—दक्षिण अमेरिकाके सुरकुकू नामक एक प्रकारके सर्प विशेषसे विचूर्ण और तरल क्रम तैयार होता है। १८२८ ईस्वीकी २८ वीं जुलाईको डा० हेरिङ्गने इसकी परीक्षा की और तैयार किया।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**— नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:— अण्डलालमिला पेशाब , मदात्यय , क्षीण दृष्टि , धमनीका अर्बुद , संन्यास , उपाङ्ग-प्रदाह ( ऐपेण्डिसाइटिस ) , दमा , शय्याका जखम , व्रण , बाघी , अस्थान्त्रका प्रदाह , दूषित फोडा ( कार्बङ्कल ) , निस्पन्द-वायु ( कैटेलेप्सि ), उपदंश, वयःसन्धिकालकी बीमारी , जाड़ेके दिनोंके फोडे , खाँसी , नीलिमा रोग , उपझिल्ली प्रदाह ( डिफ्थीरिया ), शोथ , अजीर्ण , कानका बहुपाद रोग , कानमें आवाज होना या कर्णनाद , सान्निपातिक ज्वर , मृगी , विसर्प , आँखकी

बीमारियाँ, आँखसे रक्त-स्राव, मूर्च्छा, आँखमें नासूर, पेट फूलना, पित्त-पथरी, सड़नेवाला जखम, मसूढ़ेसे रक्त-स्राव, रक्तस्राव, अर्श, सर-दर्द, बीमारी, छातीमें जलन, अर्द्धाङ्ग पक्षाघात, आँत उतरना हर्निया (Hernia), मुँहका दादकी तरह उद्भेद, स्वर भङ्ग, जलातङ्क रोग, मूर्च्छा वायु, चोट, सविराम ज्वर, कामला, प्रसवका दर्द, स्वरनालीका प्रदाह और आक्षेप, कुष्ट, यकृतकी बीमारी, खसड़ा, पारेका विकार, मानसिक विकार, मुँहका जखम, कर्णमूल, कामोन्माद; कर्ण स्राव (कानसे पीब निकलना); डिम्बाधारका प्रदाह, पक्षाघात, उलटो चमड़ी, लाल आभा लिये पसीना; गर्भावस्थामें सफेद रंगकी सूजन, प्लेग या महामारी, फीफड़ेका प्रदाह, सूतिका ज्वर और सूतिकाक्षेप, रक्तका विषैला हो जाना, आरक्त-ज्वर, धूम्र-रोग, टक्षसी, शीताद, चेचक, काँटा गड़ना, मूत्रकृच्छ्रता, उपदंश, कण्ठनालीकी बीमारियाँ, चोटकी वजहसे बोखार, अर्बुद, जखम, शिराका फूलना; सरमें चक्कर आना, अनुकल्प रज, मसा, आन्त्र लहाड़ा, ताजे जखम इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—डा० एलेन कहते हैं—विषम प्रकृति-वाले, उद्यम-हीन, आलसी, दुर्बल शरीरवाले व्यक्तियोंकी बीमारीमें यह अधिक उपयोगी है। रक्तके साथ सड़े हुए पदार्थोंके मिलनेकी वजहसे बीमारियाँ, सुस्त करनेवाला बोखार आदि, उपझिल्ली प्रदाह रोग, धूम्र-रोग, दुर्गन्धवाला आरक्त ज्वर वगैरह जिन सब रोगोंमें रोगीकी उठनेकी शक्ति बहुत जल्दी जल्दी घटती जाती है और वह सुस्त हो जाता है तथा शरीरका खून घटता या बिगड़ता जाता है, उन सभी रोगोंमें लेकेसिस परम उपकारक शक्ति दिखाया करता है। जिन स्त्रियोंको वयःसन्धिके समय रजोरोध हो गया है और जिन्हें कोई स्वाभाविक स्राव आदि रुक जानेकी वजहसे नाना प्रकारकी बीमारियाँ भोगनी पड़ती हैं, उनके लिये भी यह बहुत लाभदायक है। पुराने गलेके जखम रोगमें, गाढ़े गोंदकी तरह श्लेष्मा गलेमें रुका रहता है इस अवस्थामें लेकेसिसके प्रयोगसे बहुत लाभ होता है। इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण ये हैं—(१) नींद खुलनेपर लक्षणोंका बढ़ना। (२) जीभ बाहर निकालनेपर काँपा करती है और दाँत या ओठके पीछे अड़ जाती है। (३) वय सन्धि अवस्थामें पहुँची हुई स्त्रियोंको रह-रहकर उत्ताप पैदा हो जाता है। (४) शरीरके नवद्वारोंमेंसे किसी भी द्वारसे काला, बिगड़ा हुआ खूनका स्राव। (५) विकार,—रोगी बुद बुदाकर बका करता है, नींदसे जागनेके समय प्रलाप बढ़ जाता है, बहुत ही

सन्दिग्ध चित्त—अपने आत्मीय बन्धुका भी सन्देह करता है। (६) कण्ठनाली और उदरके ऊपर किसी तरहका दवाव सहन नहीं होता, कण्ठनाली छूते ही रोगी बेचैन हो पड़ता है। (७) प्रतिवर्ष बसन्त या हेमन्त ऋतुमें रोग आदिका दुबारा पैदा हो जाना। (८) शरीरके बायें पार्श्वमें लक्षण आदिकी अधिकता, या बाएं पार्श्वसे दाहिने पार्श्वमें चले जानेका लक्षण। (९) जलीय पदार्थ निगलनेपर वह नाकके छेदसे बाहर निकल पड़ता है। (१०) बाईं ओरका सर-दर्द,—दर्द माथेके भीतरी प्रदेशतक मालूम होता है। (११) ऐसा मालूम होता, कि गलेमें एक गोला अड़ा हुआ है, निगलनेके समय वह हट जाता है, कुछ देर बाद फिर अपने स्थानपर आ जाता है। (१२) बार-बार घूंट लेने या कुछ निगलनेकी इच्छा—निगलनेके समय कानमें तेज दर्द मालूम होना। (१३) कण्ठके भीतर सूजन, घोर लाली, जगह-जगह गले हुए जखमसे भरा, गर्म पानीय पीनेपर दर्द अधिक मालूम होना। कण्ठके भीतरकी अवस्था देखकर रोग जितना कड़ा मालूम होता है, रोगीको शारीरिक सुस्ती उससे कहीं अधिक हुआ करती है। (१४) कब्जियत,—मल भेड़के मलकी तरह, छोटी-छोटी गाठ-भरा, मलद्वारावरोधिनी पेशीके संकोचनकी वजहसे बहुत तकलीफसे पाखाना होता है। उदरामय,—मल बहुत बदबूदार और देखनेपर घासकी राखके गोलेकी तरह मालूम होता है। (१५) मलद्वारमें हमेशा संकोचन मालूम होता है और धक-धक किया करता है। (१६) प्रदरका स्राव बहुत ज्यादा, तेज और खुजलाहट पैदा करनेवाला, कपड़े आदिमें लगनेपर हरे रङ्गका दाग पड़ता है और सूखनेपर कड़-कड़ करता है। (१७) ग्रन्थिका बढ़ना, तेज और अस्त्रके आघातकी तरह दर्द-भरा अर्बुद, छूनेपर जलन हुआ करती है। (१८) स्तन प्रदाह रोगमें त्वचा काली आभा लिये और उसपर गोल-गोल दाग पड़ता है। (१९) चर्मोद्भेद धीरे-धीरे निकलता है और क्रमसे नीला या काले रङ्गका हो जाता है। (२०) पुराने जखमके चिन्ह सब लाल, दर्द-भरे रहते हैं और फट जानेके कारण उनसे खून निकला करता है। इन बीस लक्षणोंमें—(१) नींदके बाद बढ़ना, (२) शरीरकी त्वचामें बहुत अधिक स्पर्श कातरता, संकोचन और स्पर्श असह्य मालूम होता हैं, (३) लक्षण आदिका बाईं ओर पैदा होना या बाईं ओरसे दाहिनी ओर चले जाना (४) नियमित या प्रत्याशित स्राव आदिके आरम्भमें लक्षण आदिका घटना (जैसे, नाकसे श्लेष्मा आरम्भ होते ही सर्दीका सर-दर्द आराम

होना, आर्त्तव स्राव आरम्भ होते ही डिम्बाधार या जरायु प्रदेशका दर्द शान्त हो आना इत्यादि । ये चार इसके सर्वश्रेष्ठ प्रकृतिगत लक्षण हैं, जिस किसी भी अवस्थामें ये चार या इनसे अधिक लक्षण मौजूद रहे, वहां नेक्रेसिससे विशेष लाभ होनेकी सम्भावना बनी रहती है ।

## लक्षणावली ।

**मन** ।—बहुत दिनोंतक स्थायी शोक, दुःख, भय, विरक्ति, सतीत्व या सत्यतामें सन्देह और अप्रतिदत्त प्रणय आदिसे पैदा हुई बीमारियाँ (ऐसिड-फास, अरम, इग्ने), उत्तेजना-प्रवण चित्त, बड़ी प्रसन्नता, अप्रकृत विषयोंका प्रकृतकी तरह मालूम होना, बकवादी (ऐगार, कोकेइन, क्रोटे, हायो, ओपि, पैरिस, ऐक्टिया, पाइरोज, स्ट्रेमोन, थिरिड), लगातार बकता है, एक बात कहता कहता दूसरी बात कहने लगता है, एक कहानी खतम होते न होते दूसरी आरम्भ कर देता है (स्ट्रेमोन)। सवेरे बहुत दुःखित भाव, संसारके साथ किसी तरहका सम्पर्क रखनेसे नाराज रहता है। बेचैन और अस्वाच्छन्द्य युक्त, किसी काम काजमें मन नहीं लगा सकता, हमेशा जगह बदलते रहना पसन्द करता है। रातमें अकातर भावसे जितनी इच्छा करता है, उतना मानसिक परिश्रम करता है, थकता नहीं है। धर्मोन्माद। रोगीको ऐसा विश्वास होता है कि किसी अमानुषिक या दैव-शक्ति सम्पन्न मनुष्य द्वारा (ऐनाक) वह परिचालित हो रहा है। तीक्ष्णबुद्धि, बहुत अधिक अध्ययनकी वजहसे एकाग्र उन्माद। बहुत अधिक रात्रि जागरण, किसी तरह स्राव या रक्तक्षय और बहुत अध्ययन करनेके कारण प्रलाप। रोगी मनमें सोचता है, कि उसकी मृत्यु हो गयी है और उसके रिश्तेदार सब उसकी अन्त्येष्टि करनेकी तैयारी कर रहे हैं। स्मरण शक्तिकी कमजोरी,—लिखनेके समय बहुत तरहका भ्रम होता है, काल भ्रम (कैनाब-इण्डि, इग्नेष), रातके समय प्रलाप—बुदबुदाकर बका करता है, हमेशा निद्रालु, आरक्तिम मुखमण्डल, धीरे धीरे बड़े कष्टसे बोली निकलती है, निचला हनु भूल पड़ता है। बहुत विषाद-युक्त चित्त, मनमें किसी बातका सुख अनुभव नहीं करता; सवेरे नींद खुलने पर बढ़ना, निर्मल वायु सेवनसे विषन्न भाव दूर करनेकी आशामें घरसे बाहर निकल जाता है। हमेशा ऐसी आशंका करता है कि उसकी मृत्यु बहुत पास है। अपने रोगके सम्बन्धमें बहुत अधिक चिन्ता, चिन्ताका निरानन्द भाव

( ऐसिड-नाई, पल्स, सिपि ), सब विषयोंमें मन्द भावही ग्रहण करता है, उसे विश्वास रहता है कि उसके अपने आदमी भी उससे घृणा करते हैं, सब विषयोंमें उससे शत्रुता करते हैं। सोनेसे डर मालूम होता है, विष दिये जानेकी आशङ्का ( हायो, रास )। आलस्य—शारीरिक या मानसिक, किसी तरहका परिश्रम ही नहीं करना चाहता ( ऐसिड-नाई, कोना, फास, इयुपस, ऐसिड-कार्बोल, ऐलो )।

**मस्तक** ।—सूर्यातापसे रोगी बहुत शिथिलाङ्ग, सुस्त और क्षीण हो पडता है। धूप लगनेसे केवल सर-दर्द होनहीं पैदा हो जाता बल्कि समूची देह शिथिल और अवसन्न हो पडती है ( ऐग्ट-क्रूड, जेलसि, ग्लोन, नेट्र-कार्ब, नेट्र म्यूर, वेल, कैम्फो, थिरिड ), सरमें चक्कर आना—खासकर सवेरे नींद खुलने पर ( ऐसिड कार्बोल, कैस्टोर-युक, हिप, कैलि-कार्ब, ग्रैफ, फास ), टकटकी लगाकर एक ओर देखते रहनेपर ( कास्टि ), सन्ध्याके समय सोनेपर ( ग्रैफा, कैलि-कार्ब, फास, ऐसिड-नाई ), वायु सेवनार्थ घरसे बाहर जानेपर ( कैलि-कार्ब क्रियो ) और हाथ उठानेपर ( वैराई, सरमें चक्कर आना )। मूर्च्छा आ जानेका उपक्रम, मलिन मुखमण्डल, मिचली, वमन, सरमें रक्त सञ्चय होना, नाकसे खूनका स्राव और अग प्रत्यङ्गोंकी शिथिलता। शराबियोंमें अधिक रक्तसञ्चय होनेके कारण सर-दर्द, इसके साथही विसर्प हो जाना और संन्यास रोग होनेका लक्षण। संन्यास रोगके आवेश या प्रकोपमें चेहरा म्लान हो जाता है, हाथ पैर खींचा और पटका करता है, और मस्तिष्कके भीतर रक्त बहता है। माथे की ओर खूनका दौड जाना, शराब पीने बाद, मानसिक आवेगकी अधिकतासे और अनियमित या रुके हुए रज स्रावके कारण जिन सब स्त्रियोंको रजो-रोध हो जाता है, उनकी बीमारी, बाएँ पार्श्व पर संन्यासका आक्रमण। ब्रह्म-तालुमें भार और दबानेकी तरह मालूम होना ( ऐलो, केल्के, ग्लोन, फैलैन ) और सरके पिछले भागमें मानो सीसा भरा हुआ है ऐसा भार मालूम होता ( ओपि ), विशेषकर नींद खुलनेपर,—सरमें चक्कर आनेकी वजहसे सवेरे तकिये से माथा नहीं उठा सकता ( प्रत्येक कदमपर ऐसा मालूम होता है मानो माथेके पिछले भागमें एक भारी चीज दबाई हुई है=वेल )। मस्तिष्कावरणी-प्रदाह,—माथेमें तेज दर्दकी वजहसे रोगी चिल्ला उठता है, जीभ काँटोंसे भरी मालूम होती है, माथा हिलाया करता है और तकियेमें बार बार गड़ाया करता है ( ऐपिस, हेलिबो, पोडो ), इस रोगकी प्रथमावस्थामें रोगी निद्रालु हो पड़ता

है, पर उसे नींद नहीं आती, उसको देह और हृत्पिण्डमें स्पन्दन हुआ करता है, इसके थोड़ी ही देर बाद मोह पैदा हो जाता है, रोगी बेहोश या आच्छन्न होपड़ता है और उसे सहजमें ही जगाया नहीं जा सकता (किसी तरहका चर्मोद्भेद, आरक्त ज्वरकी खुजली या विसर्पके दाने भरपूर न निकलनेपर या एकाएक गायब हो जाने या बैठ जानेपर लैकेसिससे विशेष लाभ होता है)। पीले रङ्गका चेहरा और तमतमाये हुए गालोंके साथ माथेमें प्रचण्ड दर्द, सर्दीकी वजहसे सर दर्द या सर्दी आरम्भ होनेके पहले सरमें दर्द, नाकसे सर्दीका स्राव आरम्भ हो जानेपर घटना। सरमें दर्द,—शङ्खदेश या कनपटीमें दबाने या फाड़नेकी तरह दर्द, शरीर हिलाने, दबाने अथवा सर झुकानेपर, सोने बाद या नींदके बाद बढ़ना, नींद खुल जानेपर यन्त्रणा वृद्धिके भयसे रोगिनी सो नहीं सकती। छेदनेकी तरह सर-दर्द—मानो माथेके दाहिने पार्श्वका कुछ अंश काटे डालता है, उठनेपर या सीढ़ी चढ़नेपर बढ़ना, गर्मी लगने और डकार आनेपर घटना। गर्भावस्थामें केश झड़ जाते हैं (प्रसवके बाद=कैल्के),-धूपमें जाना नहीं चाहता।

आँख।—आँखका सफेद अंश पीला हो जाना। फेफड़ा या हृत्पिण्डके रोगके साथ क्षीण दृष्टि। संन्यास रोगकी वजहसे आँखके चित्रपत्र (Retina) का प्रदाह (चेलिडो, फास)। कण्ठनाली दबानेपर ऐसा मालूम होता है मानो दोनों आँखोंके गोले बाहर निकल पड़ेंगे। आँखके भीतर ऊपरी अंशमें तेज दर्द। आँखके भीतर खूनका स्राव। आँख सूखी, ऐसा मालूम होता है मानो धूलसे भरी हुई है,-आँखसे ठण्डे आँसुओंका स्राव। आलोकातङ्क और रोशनीमें आँखकी बीमारी पैदा हो जाती है। आँखमें दर्द मानो ऐसा मालूम होता है, कि चक्षुगोलक गह्वरसे बाहर निकल पड़ेगा, आँख हिलानेसे वृद्धि। ऐसा मालूम होता है मानो चक्षुगह्वरकी अपेक्षा चक्षुगोलक बहुत बड़ा है या चक्षुगह्वर बहुत छोटा हो गया है। क्षीण दृष्टि और पासकी चीज देखनेकी शक्तिका गायब हो जाना, तिमिर-दृष्टि,—मानो घूंघटके भीतरसे देख रहा है (कास्टि, क्रोक, आयोड, लोरो, लिथि, नेट्र मूर, पेट्रोल, फास, रास, स्ट्रैम, सल्फ)। आँखके सामने आगकी चिनगारियाँ दिखाई देना (बेल, कैल्के-फ्लू, ग्लोन, साइलि, स्पाई, साइक्ली), या चारों ओर आगकी लपेट दिखाई देती है (कार्बो-वेज, फ्रोटेल), दीयेकी रोशनीके चारों ओर नीला घेरा दिखाई देता है। कभी कभी ऐसा मालूम होता है मानो सरके पिछले-भागसे आँखतक एक सूता कसकर अड़ा हुआ है (पेरिस)।

**कान।**—शब्द सहन नहीं कर सकता, कानमें तेज जल-प्रवाहकी तरह सो सों आवाज होती है ( जेल्स, हायो, लाइ ), या मेघकी गरज जैसी आवाज आती है ( केल्के, ग्रैफ )। श्रवण-शक्तिका घटना; कानके भीतर सूखापन; कान और दोनो गालोंमें ( बाईं ओरके ) स्पर्श-ज्ञान नहीं रहता, कानमें बहुत कड़ा मैल पैदा हो जाता है, उजला और बहुत थोड़ा रहता है। गलेमें जखम के साथ कानमें दर्द। युगाखिसे कानके भीतर तक छेदनेकी तरह दर्द। कान-के पीछेकी त्वचा क्षय हो जाती है और फटे घाव रहते हैं।

**नाक।**—नाकसे खूनका स्राव—खूनका रंग काला ( क्रोक, क्रियो, ऐसिड-नाइ ), रजोरोध ( ब्राइ ), या मोह-ज्वराधिकारमें सवेरे नाकसे छींक आने बाद उससे खून जाना ( सवेरे—ऐमोन-कार्ब, ब्राइ, क्रियो, ऐसिड-नाइ )। सर्दीकी वजहसे सर दर्द,—सर्दी होनेके पहले सरमें दर्द हुआ करता है, श्लेष्मा स्राव आरम्भ होनेपर घट जाता है, स्राव पानीकी तरह, नाकके रन्ध्रका मुंह लाल और ऊपरी ओंठपर फुन्सियाँ हो जाती हैं। रन्ध्रके भीतरवाली श्लैष्मिक झिल्ली फूल जाती है और बार बार छीक आया करती है। नाकके चारों ओर छोटे छोटे रस-भरे दाने निकलते हैं। नाकका बाहरी भाग लाल, दोनों छेद पपड़ियोंसे भरे और उनसे रस-मिला पीव निकला करता है—पारा और उपदंशसे पैदा हुआ दोष और शराबियोंकी बीमारी।

**मुखमण्डल।**—शराबियोंके चेहरेपर रह-रहकर उत्ताप पैदा हो जाता है। मोहके साथ तकलीफ बतानेवाला मुखमण्डल। सविराम ज्वर या पेटकी बीमारीमें चेहरा नीली आभा लिये धुमैला या भूरा। विकृत मुख-भङ्गी। मूर्च्छा रोगमें चेहरा मलिन या रक्त-शून्य। देखनेमें पीला दिखाई देता है और दोनों गाल सिन्दूर लगनेकी तरह लाल या हलकी लाल रंगकी शिरायें सब त्वचाके नीचे दिखाई देती हैं। मुँहकी उपदंशज विकृति ( उपदंशके कारण चेहरा बिगड़ जाना )। चेहरा ऐसा लाल मानो रोगीको संन्यास रोग हो गया हो, सरमें दर्द और हाथ-पैर आदि तथा पाकाशय वगैरहमें दर्दके कारण चेहरा फूला हुआ और लाल दिखाई देता है। चेहरेका विसर्प,—मानो माथेमें कोई हथौड़ेसे आघात कर रहा है—इस तरहका सर-दर्द, सब उपद्रवोंमें बहुत जलन होती है, और बहुत खुजलाते हैं,—दिनमें सोने बाद ये बढ़ जाते हैं। आँखका स्नायु-शूल,—बाईं ओरका ( बेल, डालका ),—प्रकोपके पहले मुखमण्डलमें

गरमी पैदा हो जाना और प्रकोपके बाद उदरमें अवसाद मालूम होना। तन्द्रा या मोह रोगमें निचला हनु भूल पड़ता है (आर्नि, आर्स, हेलिबो, ब्राई, ओपि, स्ट्रैमो, जिङ्क), संन्यास रोगमें (नक्स-वोम, ओपि,—मस्तिष्क प्रदाहमें=हेलिबो,—यान्त्रिक ज्वराधिकारमें=आर्स, बेप्टि, कार्बो वे, हायो, लाई, ऐसिड-म्यूर, ओपि, वेरेट विर, जिङ्कम)। निचले ओठमें मानो चोट लगकर या मधुमक्खीके काटनेकी वजहसे सूजन पैदा हो गयी है, ऐसा मालूम होना। दोनों ओठ सूखे, फटी हुई त्वचा और उससे खून बहना।

**मुख-विवर।**—कोई चीज काटनेपर, सोनेपर और पारेकेअपव्यवहारकी वजहसे कोड़े लगी दाँतमें दर्द। चय-प्राप्त या वासनाक्रान्त दाँतसे चिथड़ उखड़कर यह ध्वंस हो जाता है (कोल्के-आस्टि, कोल्के-फ्लू, कोल्के-फाँस, इयुफोर्ब, ऐसिड-फ्लू, प्लम, स्टेफ, थूजा)। दोनों मसूढ़े नीली आभा लिये (क्रियो, प्लम), फूले (सिङ्को, मार्क, नेट्र म्यूर, प्लम्ब) और खून निकालनेवाले (कार्बो-वेज, मार्क, ऐसिड नाई नेट्र-म्यूर), गर्म पानी आदि पीनेपर बढ़ना। गाल फूले, कड़े और गर्म,—चरचराते हैं,—ऐसा मालूम होता है, मानो फट जायेंगे। मुँहका स्वाद खट्टा—जो खाता है, वही खट्टा हो जाता है (कैल्के-फास्टि)। बहुत तकलीफसे बोली निकलती है—जीभ मानो सीसासे भरी है और भारी है (ऐसिड-म्यूर), मुँह नहीं फाड़ सकता (मुँह फाड़े रहता है और जीभ बहुत ठण्डी=कैम्फा, नेजा)। उपझिल्लीका गलेका जखम वगैरह गलरोगसे रोगी बहुत कष्टसे काँपती हुई जीभ निकाल सकता है (ऐब्सिन्थ, ऐकोन, आर्स, जेल्सि, हेलिबो, मार्क, इग्नेश्यि ओपि, प्लम्ब, स्ट्रैम)। जीभ बाहर निकालनेपर काँपा करती है या दाँत या ओंठके पीछे अड़ जाती है। जीभ फूली (दूनी हो जाती है=हेलिबो, लोरो, मेन्थि, पार्स, मार्क, रास) और अगला अंश फटा, कभी-कभी अगला भाग लाल और सास भूरा रहता है, जगह-जगहकी त्वचा फट जाती है, सूख जाती है और काली हो जाती है (आर्स, फास, रास) और अकड़ी (क्रोटन, हेलिबो, ऐसिड हाइड्रो, लोरो, सिकेलि)। रस-भरे दाने—जीभके अगले भागमें ही ज्यादा पैदा हो जाते हैं (नेट्र-फास, नेट्र-सल्फ, ऐमोन-म्यूर, केलि-नाई, ब्राई),—जीभ फूली और उसके दोनों पार्श्वमें रस-भरे दाने निकलते हैं, मुँहसे बदबू निकलती है, लार बहुत ज्यादा और गाढ़े गोंदकी तरह। चयरोगकी अन्तिम अवस्था बतानेवाले जखम। मुँहके भीतरके ऊपरी अंशकी मानो श्लैष्मिक झिल्ली निकली जाती है, ऐसा अनुभव होना।

**गलेके भीतर।**—अलिजिह्वा लम्बी, तालुमूलके बगलवाले दोनों गह्वर कुछ बैंगनी रंगके (नैजा) और फूले हुए या क्षय हुई त्वचा या वहाँ पानी लगनेकी तरह मालूम होना। गलेके भीतर मानो एक गोला अड़ा है और इसीलिये, मानो ऐसा मालूम होता है, कि साँस रुक जायगी, निगलनेके समय गलेमें अड़ा हुआ गोला नीचे उतर जाता है, पर तुरन्त ही अपनी पूर्वकी जगहपर आ जाता है (लैक-कैन, रियुमैक्स)। तरल पदार्थ गलेसे नीचे जानेपर नाकके छेदसे बाहर निकल आता है (अरम-ट्राई, बैराई, कैन्थ, कैलि-बाई, कैलि पर्माङ्ग, लैक-कैन, मार्क-कोर, मार्क-साया, फाइटो, ऐसिड-सल्फ), लार निकलनेके समय बढ़ना, जलीय पदार्थ निगलनेके समय उससे काम दर्द और कड़े पदार्थ बड़े आरामसे निगले जा सकते हैं (बेल, ब्राई, इग्ने)। तालु-मूलके बगलवाले दोनों गह्वर कफसे भरे रहते हैं,—खाँसकर निकालनेकी चेष्टा करनेके समय दर्द होता है। गलग्रन्थि और उपझिल्ली प्रदाह रोगाधिकारमें,—बाएँ पार्श्वमें दर्द मालूम होता है और स्पर्श कातरता आरम्भ हो जाती है। गलेमें संकोचन मालूम होता है,—मानो कसकर बँधा हुआ है,—बाहर छूनेसे ही दर्द बढ़ जाता है,—श्वास रुकनेका उपक्रम,—निद्रितावस्थामें या नींद खुलनेपर बढ़ना। गलग्रन्थिका फूलना—बायें पार्श्वमें अधिक,—प्रदाह बायीं ओरसे दाहिने पार्श्वमें चला जाता है, श्वासरोध होनेका उपक्रम होनेकी वजहसे निगलनेकी शक्तिका न रहना,—या निगलनेके समय गलेके भीतरसे बाएँ कान-तक तेज दर्द मालूम होता है, कण्ठनालीपर किसी तरहका स्पर्श सहन नहीं कर पाता (बहुत खराब मालूम होता है,—ऐपिस या बेलेडोनाकी तरह दर्दकी वजहसे नहीं)। डिफ्थिरिया रोगाधिकारमें गलेके भीतर बाएँ पार्श्वसे दाहिने पार्श्वमें फैलनेवाली नकली झिल्ली पैदा हो जाती है (लैक कैन, रैबाड), श्वाससे निकली हुई हवामें बहुत बदबू रहती है, नींदके बाद दर्द बढ़ जाता है, कण्ठके भीतर बैंगनी रङ्ग दिखायी देता है (नैजा), रोगीमें उठनेकी शक्ति नहीं रहती, नाड़ी बहुत क्षीण, गोंदकी तरह लसदार पसीना निकलता है, सरमें दर्द और सुस्ती। गलग्रन्थि-प्रदाहमें और उपझिल्ली प्रदाह रोगाधिकारमें बढ़ना, गर्म पानी पीनेपर, कड़े पदार्थकी अपेक्षा जलीय पदार्थके निगलनेमें दर्द अधिक होता है और कण्ठनलीके ऊपर छूने या दबानेपर बहुत तकलीफ मालूम होती है। गलेमें जखम निकलना, जलीय वायुमें, पारेका व्यवहार करनेपर और शरीरमें उपदंश विष रहनेपर बढ़ना,

जखम सब ऊपरकी ओर फैलकर नाककी पिछली नलीमें घुस जाते हैं, कण्ठ इतना सूखा रहता है, कि रोगी सोता-सोता गला रुक जानेके कारण जाग उठता है। कोमल तालुपर असंख्य फटे घाव दिखायी पड़ते हैं और उनके बीच-बीचमें हरी आभा लिये पीले रंगके जखम पैदा होते दिखायी देते हैं, दर्द तेज रहता है और तेजीसे फैल जाता है, साँससे निकली हुई हवा बहुत बदबूदार होती है।

**पाकस्थली।**—सम्पूर्ण अरुचि, ज्वालामयी तृष्णा पर पीनेके पदार्थों से घृणा। भोजनके बाद सरमें चक्कर आना, शरीरमें आलस्य मालूम होना, बार-बार हिचम (अंकुस) लग जाता है और श्वासकृच्छ्रता पैदा हो जाती है। पाकाशयमें आध्मान वायुकी अधिकताकी वजहसे वह फूल जाता है, डकार आया करती है और रह-रहकर उत्ताप पैदा हो जाता है। खट्टी चीजें खानेसे बीमारी बढ़ जाती है। शराब आदि पीनेपर बीमार हो जाता है। डकार आनेपर आराम मिलता है। जो कुछ खाता है वही अम्लमें परिणत हो जाता है और स्वाद भी खट्टा मालूम होता है (कैल्के-आस्टिके साथ तुलनीय), पानी आदि पीनेपर मिचली, मिचली पैदा हो जानेपर कमजोरी, श्वासकृच्छ्रता, कलेजेमें धड़कन और ठण्डा पसीना हुआ करता है। खाये हुए पदार्थ, पित्त और श्लेष्मा मिले वमनके साथ बहुत ज्यादा लारका स्राव होना। उदरके ऊपरी प्रदेशमें स्पर्श सहन नहीं होता। भोजनके कुछ ही बाद अजीर्ण लक्षण आदि प्रकट हो जाया करते हैं,—विशेषकर पारेके व्यवहारके बाद। पाकस्थलीमें चबानेकी तरह दर्द या पेटमें ऐंठन और दबाव मालूम होना, भोजनके बाद घटा हुआ मालूम होता है, परन्तु पाकाशय फिर खाली होते ही दर्द फिरसे पैदा हो जाता है,—पाकाशयका कर्कट रोग।

**अन्त्राशय।**—यकृतमें तेज दर्द, दर्द पाकाशयकी ओर जाता है। यकृतमें विकारकी वजहसे बीमारियाँ, औरतोंकी वयसन्धि कालमें और कम्प ज्वरके बाद, मानो दाहिनी कोखमें कुछ पड़ा हुआ है, ऐसा मालूम होना (ऐबियेज-नाइग्रा) और डंक मारनेकी तरह दर्द। कुक्षिदेश (कोख) में किसी तरह, यहाँतक कि वस्त्रका दबाव भी सहन नहीं होता। यकृत प्रदेशमें ऐसा मालूम होता है मानो जकड़ गया है। यकृतके चारों तरफ जखमकी तरह मालूम होना, यकृतका प्रदाह और यकृतमें फोड़े निकलना, पेट वायुसे भर जाता है, किसी तरहका दबाव सहन नहीं होता। तलपेट और कमरके भीतर

ऐसी जलन मानो आग जल रही है। उदरके दाहिने पार्श्वमें छेदनेकी तरह दर्दके कारण मूर्च्छा हो जानेका उपक्रम। अन्धान्त्र प्रदाह या अन्धान्त्र पुच्छ प्रदाह,—अन्धान्त्र प्रदेश फूल जाता है, रोगी चित्त होकर और दोनों पैरोंको मोड़कर सोनेके लिये बाध्य होता है। अन्त्रावरण प्रदाह,—पेट गर्म और उसमें स्पर्श सहन नहीं होता, कमरसे ऊरुतक मानो जकड़ जाता है और फिर रोगवाली जगहपर पोव सञ्चित हुआ करता है। पित्त अश्मरी या पथरी ( कोल्की कैड, हाइड्रेस्ट )।

**मलान्त्र और मल**।—कब्जियत—मलद्वारकी निष्क्रियताकी वजहसे ( ऐल्यू, ओपि ) मलान्त्रमें मल जमा रहता है, पर वेग नहीं रहता, मलद्वारावरोधिनी पेशीमें सङ्कोचन मालूम होना ( ऐसिड-नाइ, कास्टि )। मलका पतलापन,—पानीकी तरह फीका, पीली आभा लिये मल, और भूरा और सड़ी गन्ध भरा, थोड़े जले हुए तृणकी तरह गन्धवाला, विकार प्राप्त, शोणितमय, कभी कभी खून और रस मिला, रात्रिके समय खट्टी चीजें खानेके कारण और गर्मीके दिनोंमें बढ़ना। तकलीफ भरी कूथनके बाद रूसीकी तरह झिल्लीके टुकड़े सब निकलते हैं। मलका पतलापन और मलका कड़ापन पर्यायक्रमसे होता है ( ऐन्टीट, ऐण्टि-क्रूड, आयोड, नक्स-वोम, रास, रियुटा, ऐण्टि-टार्ट )। मलद्वार बहुत धकधक करता है, मानो हथौड़ेसे ठोका जाता है ( ऋतुके समय=लिथिन, दिनभर दर्द भरी टपक=सल्फ, पाखाना होनेके समय—नेट्र मूर,—पाखाना होनेपर=मेन्सिनिल, बहुत कड़ा मल निकलनेपर=ऐल्यू )। कब्जियत, वृथा वेग, मलद्वारमें ऐसा मालूम होता है मानो रुक गया है। मल एकदम पतला होनेपर भी बहुत बदबूदार। पाखाना जानेकी इच्छा होती है पर तकलीफकी अधिकताकी वजहसे जाना नहीं चाहता है। काँच निकलना और गोलेके आकारमें धक्का देता है। अर्श,—मसा निकला हुआ या कड़ा या न सिकुड़नेवाला, प्रत्येक बार खाँसनेपर या छींकनेपर मसेसे ऊपरकी ओर तेज शलाका वेधनेकी तरह दर्द फैलता है ( ऐसिड-नाइ )। थोड़े रजःस्रावके समय, वयःसन्धिके समय या शराब पीनेपर बढ़ना। मलद्वारमें खुजली=नींदके बाद बढ़ना।

**पेशाब**।—मसाना या मूत्रग्रन्थिसे मूत्रशिराके भीतर होकर तेज दर्द फैल जाता है। पेशाब प्रायः काले रंगका ( आर्स, ऐसिड-कार्बोल, डिजि,

हरिजि, नेट्र-मूर, पेरिइरा ), बार बार निकलनेवाला, बार बार हथाका वेग, यदि पेशाब होता भी है, तो मूत्रनलीमें जलन होती है। करवट बदलनेके समय ऐसा मालूम होता है, मानो मूत्रथली या तलपेटमें एक गोला लुढ़कता फिरता है—जरायुभ्रंश और मूत्राशय प्रदाह रोगमें। पेशाबके समय मूत्रद्वारसे बदबूदार श्लेष्मा निकलना, मूत्राशयकी सर्दी ( गाढ़े सफेद रंगका श्लेष्मा = कैलि-मूर—फीके रंगका श्लेष्मामय पेशाब = सिडोरिन )।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—कामेन्द्रियकी उत्तेजना। अस्वाभाविक इन्द्रिय सेवा, इसके साथही मृगी ( ब्यूफो, कैल्के, प्लैट, स्ट्रैमोन,—जवानी आनेके पहलेही = प्लैट )। घावो, कड़ी या नासूर मिली और विलेपीव्वरके साथ ( नेजा ) पाराके व्यवहारके बाद ( ऐसिड-नाई, हिप, कैलि-आयोड, सिलि ), लिङ्गके अगले भागका चमड़ा ूला और न भुकनेवाला, उपदंशका जखम निकलनेपर पेशाबके समय या पेशाबके बाद मूत्राधार सुखशायी ग्रन्थिसे रस-स्राव ( हिपोमेनिस, कैलि-कार्ब, लिसिन, सल्फ, डैफनी, हिप )। लिङ्गमुण्डकी ग्रीवादेशमें बहुत ज्यादा परिमाणमें पुष्पिका या मैलका संचय होना (कास्टि, नक्स, सिपि)।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—आर्त्तव—स्राव नियमित, पर बहुत थोड़ी देरतक स्थायी, थोड़े परिमाणमें और क्षीण स्रोतमें स्राव होता है, स्राव हो जाने बाद सभी यंत्रणायें शान्त हो जाती हैं, आर्त्तव-स्रावके समय रोगिनीको विशेष आराम मालूम होता है ( सिरियम-आक्जेल, जिङ्क ), कामकी प्रबलता ( प्लैट, ओरिगैन, हायो )। बायें डिम्बाधारकी सूजन और कड़ापन, स्नायुशूल और उनमें पीब संचय होना। जरायु-प्रदेशमें सूजन मालूम होना, उसपर किसी तरहका, यहाँतक कि पहना हुआ कपड़ा भी सहन नहीं होता, नीचेकी ओर खींचनकी तरह दर्द। जरायु डिम्बाधारमें दर्द,—रक्तका स्राव आरम्भ होनेपर घट जाता है ( सिरियम-आक्जेल )। जरायु-प्रदेशमें अस्त्रके आघातकी तरह दर्द। ऐसा मालूम होता है, मानो जरायु द्वार खुल गया है। ऋतु-स्राव बहुत ही थोड़ा होता है, क्षीण स्रोतमें पर नियमित समयपर प्रकाशित होता है,—निकला हुआ खून जमा हुआ काला या कषाय और त्वचाको क्षय करने वाला (क्रियो)। रोगिनी आर्त्तव-स्रावके पहले घरके बाहरकी निर्मल हवा सेवन करनेके लिये लालायित रहती है, सरमें चक्कर आना और नाकसे खूनका स्राव ( ब्राई, हाइड्रैस, नेट्र-सल्फ ), प्रसवके दर्दकी दर्द—बायें डिम्बाधारमें अधिक, उस स्थिलमें चोटकी तरह दर्द मालूम होना, आर्त्तव-स्राव आरम्भ होते ही

सब तकलीफें घट जाती हैं। प्रदर,—स्राव बहुत ज्यादा,—उग्रता पैदा करनेवाला,—वस्त्र आदिमें लगनेपर पीला दाग पड़ता है ( बोवि, थूजा ) और सूखनेपर कड़ कड़ करता है ( ऐल्यू, केलि-बाई, क्रियो )। श्लेष्मा स्राव होता है और योनिके बाहरी भागका रंग लाल हो जाता है और फूल उठता है। वयःसन्धि अवस्थावाली स्त्रियोंकी बीमारियां,—जैसे अर्श, खूनका स्राव, रह रहकर गर्मी पैदा हो जाना और गर्म पसीना निकलना, जलन करनेवाला मूर्द्धदेशका सरदर्द, विशेषकर रजोरोधके समय या बाद ( सैङ्ग्विन, सल्फ ) अथवा बहुत थोड़ा स्राव होनेपर। ऋतुरोधके बाद से एक न एक बीमारी लगी ही रहती है—एक दिनके लिये भी एकदम अच्छी नहीं रहती। प्रसवके बादका स्राव बहुत बदबूदार, सूतिका ज्वर आदि रोगमें पेशाब रुक जाना, चेहरेका रंग बैंगनी, होशमें न रहना और पेट बहुत फूला,—स्तनका दूध बहुतही पतला, नीली आभा लिये, नींद खुलनेपर मन बहुत दुःखित और निराशासे पूर्ण। स्तनके भीतर अस्त्रकी चोटकी तरह दर्द,—दर्द बाहुकी राहसे नीचेकी ओर फैलता है, स्तनका रंग नीला और काली रेखासे अङ्कित। खून बहनेवाला अर्बुद या उपमास,—उसमेंसे प्रायः खून निकला करता है। डिम्बाधारसे जरायुतक तेज दर्द और पेशाब होनेके समय पीवका स्राव।

**श्वासयन्त्र**।—आवाज उखड़ी हुई, स्वरनली सूखी और त्वचा छिल हुई सी मालूम होती है, स्वरनलीमें स्पर्श सहन नहीं होता, क्षयरोगाधिकारमें स्वरलोप, लार गाढ़े गोंदकी तरह और हरे रंगकी। उपजिह्वा प्रदाह रोगमें काली खाँसीका उपक्रम, श्वास-रोध होनेकी वजहसे नींद खुल जाती है और रोगी कण्ठमें हाथ रख लेता है और ऐसी आशंका प्रकट करता है मानो उसकी मृत्यु हुआ ही चाहती है। कण्ठनालीपर स्पर्शतक सहन नहीं होता,—कारण स्पर्श करते ही रोगीका श्वासरोध होना चाहता है, ऐसा अनुभव होता है, मानो कण्ठमें एक गुल्म या गोले जैसा पदार्थ अड़ा हुआ है। काली खाँसी,—सोनेपर बढ़ना या सोयी हुई अवस्थामें ही इसका प्रकोप हो जाता है। स्वरतन्तुका आक्षेप, एकाएक गलेके भीतरसे स्वरनलीके बीचमें ऐसा मालूम होता है, कि कुछ घुसकर साँस रोकना चाहता है और रातमें रोगीकी नींद खुल जाती है। श्वासरोग,—मुंह या नाकके पास कोई चीज पहुँचते ही स्वरमें व्याघात पैदा कर देता है, रोगी हवा करनेको कहता है, पर धीरे धीरे और दूरसे ( जोरसे हवा करनेको कहता है—कार्बो-वेज,—हवा करनेको कहता है, पर जोरसे हवा

रनेपर श्वास रुक जाना चाहता है=सिड्डो,—त्वचा ठण्ढी पर हवा करनेको हता है=मिडोरिन,—एक कमरेमें अगर कई आदमी रहते हैं तो उसको ाँस रुकने लगती है=आर्जेण्ट नाई), वृद्धि=स्वरनली स्पर्श करनेपर, हाथ हिलानेपर (दोनों बाहु शरीरके जितने ही पास आते हैं, उतना ही श्वास-कष्ट बढ़ जाता है=सोरिन), नींद खुलनेपर (फेफड़ेका प्रदाह रोगाधिकारमें= ऐण्टिम-टार्ट, आर्नि,—आधी रातके बाद या तीसरे पहर नींद खुलनेपर=कार्बो-वेज)। भोजनके बाद (ऐसाफि, कैलि फास, सार्सा) या बोलनेपर (ऐसिड-फास, कास्टि, ड्रोसेरा, स्पञ्जि), घटना=सामनेकी ओर झुककर बैठनेपर (जानुके ऊपर माथा रखकर बाध्य होकर बैठना पड़ता है=कैलि-कार्ब, साम-नेकी ओर झुककर बैठनेपर बढ़ना=लौरेसस)। वक्षस्थलमें कसावटका भाव (कैक्ट)। सवेरे जल्दी जल्दी उठ बैठनेपर श्वासकृच्छ्रता पैदा हो जाती है और वक्षमें साँय साँय शब्द हुआ करता है। खुजलीकी शान्ति होनेपर दमा पैदा हो जाना। नींद आतेही श्वास रुक जाना चाहती है (ऐमोन-कार्ब, जेलसि, ग्रष्डिड, लैक कैन, ओपि), खाँसी,—गला रोध करनेवाली, लगातार= गलेके भीतर, वक्षोस्थिके नीचे या पाकस्थलीमें उत्तेजनाकी वजहसे, वृद्धि= सोतेही या दिनमें (आर्स, ह्युफ्रे, स्टैफ), जाड़ा-गर्मीके परिवर्त्तनसे, शराब आदि पीनेपर। बहुत देरतक तेज खाँसी आनेके बाद थोड़ासा श्लेष्मा निकलता है (आर्स, ऐसिड-बेन, ब्रोम, ब्राई, कास्टि, सिड्डो, कैलि-कार्ब)। बलगम,— बहुत सामान्य परिमाणमें कष्टसे निकलता है, पानीकी तरह नमकीन और निकलकर फिर गलेमें चला जाता है या उसके साथही ओकाई आया करती है और वमन हो जाता है। डिफ्थीरिया रोगाधिकारमें बहुत ज्यादा परिमाणमें गाढ़ा गोंदकी तरह श्लेष्मा निकलता है। साँय साँय शब्द करनेवाली बहुत देर-तक खाँसी आने बाद एकाएक बहुत ज्यादा फेनभरा और गाढ़ा गोंदकी तरह श्लेष्मा निकलता है। वक्षमें बहुत दबाव मालूम होता है—मानो वक्षमें वायु भरा हुआ हैं, डकार आनेपर घटना। श्वास-कृच्छ्रता और बायें वक्षमें सूक्ष्म शलाका बेधनेकी तरह दर्द मालूम होना। फेफड़ेके प्रदाह रोगमें बाएं फेफड़ेकी यकृद्भाव प्राप्ति, नींद खुलनेपर श्वासमें बहुत कष्ट मालूम होता है। हृद्स्पन्दन— कण्ठके ऊपर या वक्षके ऊपर किसी तरहका दबाव सहन नहीं होता, रोगीको या तो सीधे होकर बैठ जाना पड़ता हैं, या दाहिनी करवट बाध्य होकर सो जाना पड़ता है, बायाँ बाहु सुन्न, मूर्च्छा आ जानेका उपक्रम या आशङ्का।

हृत्पिण्डके वात रोगाधिकारमें रोगी तकलीफसे बेचैन हो पड़ता है और उसकी देह काँपा करती है। यह सोचकर बहुत ही चिन्तित रहता है कि न जाने हृत्पिण्डकी कौनसी बीमारी हो गयी। तेजीसे बोलता है, सोनेपर साँस रुक जाना चाहती है, वक्षमें दबाव मालूम होता है और कसावटका भाव। नये तुरन्त पैदा हुए बच्चेको नीलिमा रोग या नील-पाण्डु रोग। हृत्पिण्ड प्रदेशमें सुई बेधनेकी तरह दर्द, श्वासकी अल्पता, मूर्च्छा आ जानेका उपक्रम और ठण्डा पसीना निकलना।

**गर्दन और पीठ।**—ग्रीवास्तम्भ या गर्दनका अकड़ना,—बड़े कष्टसे जबड़े हिला सकता है, गर्दनके पीछेसे छेदनेकी तरह दर्द बायें या दाहिने पार्श्वके भीतरसे होता हुआ मूर्द्धा देशतक चला जाता है। कशिग्रत और कमरमें दर्द। मेरुपुच्छ या पीठकी रीढ़के सबसे निचले अंशमें तेज दर्द,—बैठनेके समय रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो वह कोई नोकीली चीजपर बैठा हुआ है। जानु और कमरकी कमजोरीकी वजहसे चलनेके समय झुककर चलता है (सलफर)।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—बायां कन्धा और बाहु क्षीण तथा अवश,—बायीं बाहु दबाकर सोनेपर और भी अधिक सुन्न हो जाता है। बगलकी गाठें सब फूली हुई। बगलसे लहसनकी गन्ध जैसा पसीना आ जाता है (बोवि, लाई) शराबियोंका हाथ काँपना (नक्स-वोम)। कलाई और तर्जनीमें वातकी वजह से सूजन,—नींदके बाद बढ़ना। अंगुलहाडा (हिप, मार्क, साइलि),—पीले रंगकी सूजन, नासूर या हड्डीका जखम,—रोगवाले अंशमें डङ्क मारने या काटा चुभनेकी तरह दर्द। (सवेरे) अंगुलीका अगला भाग सुन्न मालूम होना, ऐसा दर्द मानो कलाईमें मोच आ गयी है (आर्नि, जेल)। बाए पार्श्वकी कमर और ऊरुके पिछले भागमें स्नायुशूल,—मानों उसमें एक गर्म लोहेकी सलाई घुसाई जा रही है, नींदके बाद बढ़ना (बायें पार्श्वका कटि-स्नायुशूल=आर्स, सल्फ-एव, कौलो, रास), दाहिने पार्श्वका,—एकाएक पैदा होता है और धीरे धीरे गायब हो जाता है। जानुके पिछले भागमें फोड़ा निकलने बाद कण्डार या पेशीके अगले भागमें सकोचन मालूम होना, जानुका फूलना और उसमें डंक मारने या छेदनेकी तरह दर्द, जाँघके सामनेवाली हड्डीमें जखम और सड़ना, सोते ही दोनों पैरोंमें किसी अस्त्रसे काटने या चिलक मारनेकी तरह दर्द आरम्भ हो जाता है। गर्भवती स्त्रियोंके पैरकी

फूलन,—वृद्धि = चलनेपर। निचले पैर और पैरकी अंगुलीमें सड़न पैदा हो जाना या गलनेवाले घाव होना। हाथ और पैरमें इधर उधर हटनेवाला विसर्प, रोगवाले अंशका ऊपरी भाग नीली आभा लिये, चमकीला, फूला हुआ और गलनेवाला। किसी सन्धिमें मोच आ जानेपर वह फूली और नीली हो जाती है। तलहथ्थी और तलवेमें रातमें जलन। पाराका प्रयोग करनेपर हाथ पैर अकड़ जाते हैं या टेढ़े पड़ जाते हैं।

**सार्वाङ्गिक**।—बहुत शारीरिक और मानसिक अवसाद,—समूची देह काँपा करती है,—बहुत ही सुस्तीकी वजहसे रोगिनी बार-बार बैठती है और फिर सो जाती है, सवेरे वृद्धि ( सल्फ, टियुबर्क )। अपस्मार या मृगी,—निद्रित अवस्थामें प्रकोप पैदा हो जाता है ( बूफो, कूप्रम ), खून आदि शरीरका रस क्षय और हस्तमैथुनकी वजहसे बीमारियाँ, स्त्री या स्वामीके सतीत्व या सत्यताके विषयमें सन्देह होनेपर पैदा होनेवाली बीमारियाँ। खूनका स्राव होनेवाला धातु ( फास, कार्बो-वेज, क्रोकस )—जरासा भी कट जानेपर जखमवाली जगहसे बहुत अधिक खून या रस निकलता है ( क्रोटेल, क्रियो, फास )—खून काली आभा लिये और जमता नहीं है ( क्रोटेल, सिकेलि)। रातमें दर्द बढ़ जानेके कारण रोगी शय्यामें अधिक देरतक नहीं रह सकता, यन्त्रणा बहुत असह्य मालूम होती है। मृगीके आक्रमणमें रोगी चिल्ला उठता है और बेहोश होकर जमीनमें गिर जाता है। आँखें घूमा करती हैं, मुँहसे फेन निकलता है और दोनों हाथोंकी मुट्ठी बँध जाती है, आक्रमणके पहले चेहरा सफेद पड़ जाता है और दोनों पैर बरफकी तरह ठण्डे हो जाते हैं, बार बार डकार आया करती है, सरमें चक्कर आता है, भार मालूम होता है और दर्द हुआ करता है, साथ ही कलेजा धड़कता है और पेट फूलता है, आक्रमणके बाद नींद आती है ( हायो, इग्नेशि, नक्स, ओपि )। मूर्च्छा, सरमें चक्कर, श्वासकृच्छ्रता, मिचली, ठण्डा पसीना निकलना, सरमें चक्कर आना, चेहरा रक्तहीन, वमन, रोगीको चारों ओर अन्धेरा दिखाई देता है, हृत्प्रदेशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द मालूम होता है, अङ्ग-प्रत्यङ्ग अकड़े रहते हैं और नाकसे खूनका स्राव हुआ करता है। संन्यास या मस्तिष्कके अवसादसे पैदा हुआ बायें अंगका पक्षाघात।

**त्वचा**।—जखमके पुराने चिन्ह सब लाल हो उठते हैं, उनमें दर्द होता है, फट जाते हैं और उनसे खूनका स्राव हुआ करता है ( हैमिड-क्रू, कैरकेफ्लू,

ग्रेफ)। जखम सबमें स्पर्श सहन नहीं होता और उससे बदबूदार रस निकला करता है और उसके चारो ओर छोटे-छोटे दाने घिरे रहते हैं और बैंगनी आभा दिखाई देती है, गर्म प्रयोगसे घटना। शोथ,—यकृत और प्लीहाके विकारकी वजहसे या आरक्त ज्वरके बाद,—पेशाबका रंग काला, दोनों पैर शोथ युक्त,—पहले बायें, फिर दाहिने पैरपर रोगका आक्रमण हुआ करता है। कोषमय तन्तुका प्रदाह—रोगवाली जगह नीली और जलन भरी हो जाती है। बहुत अधिक स्पर्श असहिष्णुता, यहाँतक कि शय्याके वस्त्र आदि भी रोगीके शरीरसे छू जानेपर रोगी बहुत कातर हो पडता है। समूची देहमें जलन और खुजली, जगह-जगह पीली आभा लिये या हरी पीली रस भरी गोटियाँ निकलती हैं, अकौता या खसड़ाके दाने, या गोटियाँ सब धीरे-धीरे निकलती हैं या नीली अथवा काली हो जाती हैं, आच्छन्न भाव। रस-भरे दाने सब खूनकी तरह रससे भर जानेके कारण काले मालूम होते हैं। फोड़ा, जखम, विस्फोटक या खराब लक्षणवाले व्रण, बहुत ही दर्द-भरे यन्त्रणाजनक शय्या क्षत (टेरेण्ट), रोगी घोर नीला, नीला या हरे-पीले रङ्गका दिखाई देता है। दाहिका या दुष्ट-व्रण, बैंगनी रंगकी आभा लिये और छोटे-छोटे फोड़ोसे घिरे, रातमें ज्वरकी बेचैनीके कारण शय्यासे उठकर ठण्डा पानी ढालना पडता है। (ऐन्थ्रे किसन, आर्स, युफोर्ब देखो), या जब व्रणमें पीव-सञ्चय होनेमें बहुत देर होती है और रोगीमें बहुत अधिक शारीरिक सुस्ती मालूम होती है। शय्याक्षतके अगल-बगल काला रंग दिखाई देता है। त्वचाके नीचे रक्त-स्राव होकर शरीरका विभिन्न अंश लाल या नीले रंगका हो जाता है (आर्नि, हैमा, क्रोटेल, फास)।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—सविराम ज्वर, प्रत्येक वसन्त ऋतु आनेपर (कार्बो-वेज, सल्फ, ऐलो) पैदा हो जाता है या गत हेमन्त ऋतुमें क्विनाइनकी सहायतासे रोकनेपर और उसके बादवाले वसन्त ऋतुमें फिरसे पैदा हो जाता है, तीसरे पहर दो बजनेके समय प्रकोप बढ जाता है, चेहरा लाल हो जाता है, सरमें दर्द हुआ करता है और दोनों पैर बरफ जैसे ठण्डे हो जाते हैं। उत्तापावस्थामें रोगी बका करता है। **शीतावस्था**—पीठकी राहसे शीत माथेमें चढता है, प्राय एक दिनका अन्तर देकर भी आता है, गर्म कमरेमें शीत कम मालूम होता है, शीतके समय दाँत कटकटाते रहते हैं और खट-खट शब्द हुआ करता है, रोगी लगातार गर्मी खोजा करता है, शीतके समय जो पास रहता है उससे ही रोगी दाब रखनेको कहता है (जेल्स)। स्तन पीने-

वाले बच्चे प्रति बार ज्वरकी प्रकोपावस्थामें हाथ पैर आदि पटका करते हैं इसके सभी रोगोंमें बहुत ज्यादा पसीना निकला करता है। खट्टी चीजें खानेसे फिर बोखार आ जाता है। आन्त्रिक ज्वराधिकारमें, मोह या बुदबुदाकर प्रलाप, आँख, गाल आदि गड्हेमें धँसे हुए, निचला जबड़ा झूल पड़ता है, जीभ सूखी और काली दिखाई देती है, और बाहर निकालनेपर काँपा करती है, अथवा दाँतकी जड़ ओंठके पीछे अड़ जाती है, आँख पीली या कमला नेबूके रंग जैसी हो जाती है, ठण्डा पसीना और वस्त्र आदिमें लगनेपर पीले रंगका दाग पड़ता है और खून मिला पसीना (लाई)।

**वृद्धि।**—नींद आनेपर, छूनेपर, जाड़ा-गर्मीकी अधिकतासे, खट्टे आहारसे, शराब पीने, सिनकोना या पाराके सेवनसे, दबानेपर, संकोचनके कारण, धूपमें, बसन्त ऋतुमें, रातिमें खड़े होनेपर या झुकनेपर और बन्द हुई देह हिलानेपर।

**उपशम।**—बाहरी उत्तापके प्रयोगसे, निर्मल वायु लगनेपर, पंखा झलनेपर, सोने बाद सामनेकी ओर झुककर बैठनेपर और रुके हुए या नियमित स्रावके बाद।

**सम्बन्ध।—अनुपूरक।**—ऐसिड-नाई, हिप, लाइकोपोड। सविराम ज्वर जब लैकेसिसका प्रयोग करनेपर दूसरा आकार धारण करता है, उस समय इसके बाद नेट्रम-म्यूरियैटिकमका व्यवहार प्रसिद्ध है। **असम्बन्ध**—ऐसिड-ऐसेटिक और ऐसिड-कार्बोलिक।

**तुलनीय।**—सलफर (फेफड़ेका प्रदाह), मस्कस (सरमें चक्कर आना), अर्श, लोरोसि, डिजि (हृत्पिण्डकी दुर्बलताके कारण मूर्च्छा)। थिरोडियन (सूर्य्यस्तापी), ब्रायो, जेलस (सर्दीकी वजहसे सर दर्द), क्रोटोन, इन्लेप्स (कानसे स्राव), कैलि-कार्ब (मुँहकी सूजन), साइक्यूटा (श्वास-कृच्छ्रता, आक्षेपकी वजहसे), ग्रिण्डेलिया (सोते ही दम बन्द हो जाना), एपिस, रासटक्स (विसर्प), नक्स, लाइको (अजीर्ण), एपिस लाइको, पैलेडि, ग्रैफाइ, (डिम्बाधार), कैल्के (पित्ताश्मरी), लैकटिक-एसिड (गलेमें सकोचन), ऐण्टि-टार्ट (फेफड़ेका पक्षाघात), चायना (सविराम ज्वर), एपिस (ईर्षा), हिनाक (भूतग्रस्त), वैप्ट (बदबूदार-स्राव),-सल्फ (यक्तत); पल्स (आर्त्तवके समय खाँसी), टैरेवि, कैलि-बाई (जिह्वा) आइरिस (उपाङ्ग-प्रदाह), हाइड्रोफो (कण्ठनाली) इत्यादि।

**सम्बन्ध ।—प्रतिविष या दोषघ्न ।**—आर्स, बेल, उत्ताप, लवण और शराब ।

**सदृश ।**—( सर्प-विष कुछ—बोथ्रप्स-लैन्सी, क्रोटैलस हौर, नैजा, इलेप्स )। थिरिड, आर्स, ओपि, हायो, कैल्के, साइक्यूर, फास, हेलोडर्मा, लैक-कैन, ऐसिड-लैक, लाइकोपोड, ऐसिड-नाई, कैलि-नाई, कैलि कार्ब, टैरेण्ट, हैलिबो इत्यादि ।

**शक्ति ।**—१२ शततमिकसे १००० शततमिक तक । ३० शततमिकके नीचे प्रायः व्यवहार नहीं होता । पर डा० ह्यूजेजने १२ वे शततमिक क्रमके प्रयोगका उल्लेख किया है ।

**क्रियाका स्थायित्व ।**—३० से ४० दिन ।

---

## लैचनेण्टिस टिङ्कटोरिया ।
## ( LACHNANTES TINCTORIA )

**दूसरा नाम ।**—रेड रूट ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—समूचे पौधेसे मूल अरिष्ट तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक हैः—उपझिल्ली-प्रदाह, सर दर्द, वक्ष या हृत्पिण्डमें दर्द, क्षयकास, फेफड़ेका प्रदाह, गलेका जखम, गर्दनकी बीमारियाँ इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास ।**—सविराम ज्वर, आन्त्रिक ज्वर, फेफड़ेका प्रदाह, सर दर्द, गलेकी झिल्लीका प्रदाह, गलेका जखम, क्षयकास वगैरह रोगोंमें इसका व्यवहार हुआ करता है। इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण ये हैं, ( १ ) दाहिने पार्श्वमें तेज सर दर्द, मानो एक काँटी घुसकर माथेको फाड़ रही है, पर शरीर बरफकी तरह ठण्डा, रोगी यन्त्रणासे चिल्ला उठता है, वमन हो जानेपर बढ़ना। ( २ ) विकारके रोगाधिकारमें बहुत प्रलाप बकता है, आँखें चमकीली ज्योतिसे भरी, गालपर सीमाबद्ध लाली, रातको १ बजेसे २ बजेतक प्रकोप अधिक रहता है। ( ३ ) गर्दन अकड़ना

डना, गर्दन अकड़ी हुई, माथा एक पार्श्वमें ( अधिकांश स्थानोंमें दाहिनी ओर ) टेढा हो जाता है, गर्दनके पीछे ऐसा मालूम होता है और इस ढंगका दर्द होता है, मानो सन्धि अपनी जगहसे हट गयी है, विशेष कर सर घुमाने या पीछे की ओर झुकानेकी चेष्टा करनेपर। (४) दोनों पृष्ठ फलकके बीचमें ऐसा मालूम होता है मानो बरफका एक टुकड़ा रखा हुआ है, त्रिकास्थि प्रदेशमें कमरसे आठ अंगुल ऊपर मेरुदण्डमें तथा तलहत्थी और पैरके तलवेमें तेज जलन मालूम होती है।

## लक्षणावली।

**मन**।—दिनमें अर्द्धनिद्रित अवस्थामें कल्पना-चक्षुसे नाना प्रकारकी मूर्त्तियाँ देखता है ( ओपि, कैनाब ), प्रलापमें बहुत बोलना ( हायो, लैक, ट्रैमो ), आँख ज्योति भरी और दोनों गालोंपर सीमाबद्ध लाली। सामान्य कारणसे भी बहुत उत्तेजित हो उठता है। पसीना निकलनेके समय बहुत बेचैनी प्रकट करता है।

**मस्तक**।—ललाट देशमें बाएँ पार्श्वसे दाहिने पार्श्वमें फैलनेवाला छेदनेकी तरह दर्द। माथा बहुत बड़ा और मानो माथेमें मोटी कील ठोंककर गाड़ा जा रहा है—ऐसा अनुभव होना। शरीर बरफकी तरह ठण्ढा, शरीरकी त्वचापर थोड़ा पसीना और इसी वजहसे वह लसदार मालूम होता है, मुख-मण्डल पीला, बहुत जाड़ा मालूम होना, लिहाफ ओढ़ लेनेपर भी जाड़ा नहीं जाता, यन्त्रणाजनक अस्पष्ट शब्द किया करता है। ऐसी जलन मालूम होना मानो माथा आगसे जलाया जा रहा है और बहुत अधिक प्यास। ऐसा मालूम होना, कि मूर्द्धा-देश बहुत लम्बा हुआ जाता है, ( हाइपिरिक, गिर्जेकी तरह लम्बा मालूम होता है=नक्स )। सरमें दर्द,—तीसरे पहर बढ़ना और रोगिनीका शरीर ढलमलाया करता है। सन्ध्याके समय माथेमें ऐसा दर्द, मानो काँटा बिंध रहा है। ललाटकी त्वचा ऊपरकी ओर खिंच जाती है, विशेषकर बायें पार्श्वकी। ऐसा अनुभव होना, कि माथेके केश सब खड़े हो जाते हैं, सरके पिछले भागमें अधिक। माथेकी त्वचामें बहुत दर्द, यहाँ-तक कि छूनेपर भी दर्द होता है। ललाटमें लाल रंगका व्रण पैदा होकर क्रमसे बढ़ता जाता है और उसमें पीब सञ्चित होता है।

**आँख**।—तिमिर दृष्टि, संध्याके समय नहीं देख पाता, चलनेपर घटना और बैठनेपर बढ़ना, मानो सब चीजें मेघसे ढकी हुई हैं ( साइक्ले,

लेकाडिफ्लो, भ्रम )। किसी चीजकी ओर बहुत देरतक देखते रहनेपर उसके चारों ओर धुमैले वृत्त सब दिखाई देते हैं। किसी विन्दुपर टकटकी लगाकर कुछ देरतक देखते रहनेपर वह विन्दु या पढ़नेके समय, पढ़ा हुआ अंश अंधकारमय हो जाता है ( कैलि-कार्ब ), माथा तेजीसे घुमानेपर आँखके सामने अँधेरा छा जाता है। चलनेके समय दृष्टिकी अस्पष्टताके सब लक्षण दूर हो जाते हैं, पर बैठनेके साथ ही फिर पैदा हो जाते हैं, आँखमें सूखापन मालूम होना, इसके साथ ही बहुत आँसू बहना और जलन, विशेषकर सवेरे। ऐसा अनुभव होना, कि आँखमें धूलके कण हैं और सफेद रंगकी पपड़ी जमना। दाहिनी पलकका स्पन्दन। भँव और पलक ऊपरकी ओर खिची रहनेके कारण ऐसा मालूम होता है, मानो रोगी किसी ओर टकटकी लगाकर देख रहा है। आँख बन्द करनेपर आँखका उपतारा फड़कता हुआ दिखाई देता है।

**कान।**—ज्वर आदि रोगकी नयी अवस्थामें एकदम बहरापन। वायु-सेवनके लिये चलते समय दाहिने कानमें गूंजनेकी आवाज। कानमें छेदनेकी तरह दर्द और बीच बीचमें कड़ाकसी आवाज होती है। भोजनके समय दाहिने कानके छेदमें चींटी चलनेकी तरह मालूम होना। बायें कानमें सुर-सुरी, अंगुली घुसाकर हिलानेपर आराम मालूम होता है, पर फिर तुरन्त सुर-सुरी पैदा हो जाती है, ऐसा मालूम होता है, मानो एक कर्ण विवर रुक गया है।

**नाक।**—नासा-मूलके दाहिने पार्श्वमें जलन मालूम होना। नाकसे बहुत ज्यादा फीके खूनका स्राव। नासादण्ड ऐसा मालूम होता है, मानो चिपक गया है।

**मुखमण्डल आदि।**—चेहरा पीला। फेफड़ेके प्रदाह रोगमें दोनों गालोंपर सीमाबद्ध लाली ( सैङ्गिविन ), रातमें १ बजेसे ८ बजेतक प्रबल विकार और प्रलाप तथा आँखे चमकीली मालूम होती हैं। चेहरा फूला और आँखके नीचे लाली या नीलापन पैदा हो जाता है। मूर्त्ति रक्त-शून्य मालूम होती है, और उसे देखनेसे ही मालूम होता है, कि बीमार है। मुँह और दोनों ओठों का रंग नीला, दृष्टि जड़ता बतानेवाली और आँख ठण्डी मालूम होती है। गाढ़े गोंदकी तरह श्लेष्मामय जलन। दोनों ओंठ फूले और अकड़े मालूम होते हैं। चेहरेपर ऐसी सुरसुरी मालूम होती है, मानो चींटी रेंग रही है।

**गलेके भीतर।**—कण्ठमें बहुत सूखापन, रातमें बहुत खाँसी आती है। विशेषकर नींद खुलनेपर। खुसखुसी खाँसीके साथ गलेमें जखम। निगलनेके समय गलनालीके छोटे अंशमें खुजलाहट मालूम होती है। उपभिल्ली रोगाधिकारमें तालमूलके नीचे सूजन मालूम होना, गर्दन अकड़ी और माथा एक ओर झूल पड़ता है।

**पाकाशय आदि।**—उदरके ऊपरी प्रदेशमें टपक या स्पन्दन,—मानो एक जखम भरे अंशके ऊपर हथौड़ीसे कोई मार रहा है। उदरके ऊपरी अंशमें, बाएं पार्श्वसे दाहिने पार्श्वतक जानेवाला छेदनेकी तरह दर्द। उदरमें वायु (भुटभाट शब्द होना) और पेट गड़गड़ाना। उदरमें उत्ताप मालूम होना। ऐसा मालूम होना मानो पाखाना होगा, पाखाना हो जानेपर सब दर्दका आराम हो जाना। बार बार मलवेग पर पाखाना नहीं होता यों ही लौट आता है। बहुत वायु निकलनेके साथ पाखाना होना, फेफड़ेके प्रदाह रोगमें उदरमें बहुत ज्यादा वायु जमा होना।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—रज,—असमयमेंही हो जाता है, स्राव बहुत ज्यादा और खून चमकीला लाल रंगका या श्लेष्मा और लसदार गोंदकी तरह खून मिला, आर्त्तव-स्रावके समय ऐसा मालूम होता है मानो पेट फूल रहा है और उसमें पानी खौल रहा है।

**श्वास-यंत्र।**—फेफड़ेके प्रदाह रोगमें सूखी खाँसी, ऐसा मालूम होता है, मानो स्वरनलीसे खाँसी आ रही है, खून मिला कफ। खाँसी सोनेके समय और नींद लग जानेपर अधिक हो जाती है (लेके, नक्स—खाँसीके कारण सवेरे छ: बजे नींद खुल जाती है=काक्कस-कैक्ट)। स्थिर होकर बैठनेपर, तीसरे पहर चलने अथवा शरीर हिलानेके समय दाहिने वक्षमें। स्तनके नीचे (चेलिडो, केलि-कार्ब, सिपि) लगातार नुकीली सलाई बेधनेकी तरह दर्द (दाहिने फेफड़ेके शिखर-देशमें=आर्स, कैल्के, बाएं=आर्स)। फेफड़ेके प्रदाहाधिकारमें विकार पैदा हो जानेपर खाँसनेपर वक्षमें तेज दर्द होता है, प्रलाप बकना, सोमावद्ध लाली भरे दोनों गाल और बोखार आया करता है, रातमें १ बजेसे २ बजेतक प्रकोपका अधिक होना। चित्तकी चंचलताके साथ हृत्पिण्डमें सुई बेधनेकी तरह दर्द। वक्ष और हृद् प्रदेशमें मानो पानी खौल रहा है या पानीके बुलबुले उठ रहे हैं ऐसा खौलना मालूम होना, माथेमें

चढनेपर—शरीर डगमगाया करता है और सारे शरीरमें पसीना निकल आया करता है।

**गर्दन और पीठ।**—गलेके पिछले भागका अकड़ जाना (ऐक्टि, ऐक्टि-टार्ट) और दर्द, यह दर्द माथेके ऊपरी भागसे नाकतक फैल जाता है और ऐसा मालूम होता है मानो दोनों नासापुट चिपक गये हैं। गर्दन घुमानेके समय या माथा पीछेकी ओर झुकानेपर गर्दनके पिछले भागमें ऐसा मालूम होता है, मानो सन्धि अपनी जगहसे खिसक गयी है। उपभिल्ली प्रदाह रोगमें या आरक्त ज्वराधिकारमें ग्रीवास्तम्भ (गला अकड़ना), गर्दनका पिछला भाग एक ओर (दाहिनी ओर) टेढा हो जाता है। दोनों पृष्ठफलकोंके बीचमें ऐसा मालूम होता है मानो एक टुकड़ा बरफ रखा हुआ है, इसके बादही सारे शरीरमें शीत मालूम होता है और शरीर कण्टकित हुआ करता है (मानो ठण्डा पानी ढाल रहा है=पल्स,—दोनों पृष्ठफलकोंमें शीतलता मालूम होना=नेट्र-कार्ब,—मानो दोनो पृष्ठफलकोंके बीचमें किसीका बरफ जैसा ठण्डा हाथ छू गया—सिपि,—गुल्मवायु रोगके)—मानो (सविराम ज्वर रोगमें) इस स्थानपर बरफका एक टुकड़ा है—गर्मीसे घटना=पल्स,—मानो पृष्ठ फलकमें बरफ पीसा जा रहा है=ऐगार,—दोनों पृष्ठ फलकोंके बीचमें ठण्डी हवा आकर लग रही है (कास्टि)। बाएँ मसानेके (मूत्र-ग्रन्थि) अन्तरतम प्रदेशमें जलन मालूम होना,—जलन दाहिनी ओर फैल जाती है। कमरके आठ अंगुल ऊपर और मेरुदण्डमें जलन। तीसरे पहर ४ बजनेके समय त्रिकास्थि-प्रदेशमें (मेरुदण्डके निचले प्रदेशमें) दर्द।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—ज्वर आक्रमण सन्ध्याके समय,—अर्थात सन्ध्या ६ बजेसे रात्रिके ६-बजेतक, चेहरा लाल विशेषकर ऊपरी अंश। ज्वालामय उत्ताप, चेहरा लाल, विशेषकर दाहिनी ओर, इसके बाद दोनों गालोंमें सीमाबद्ध लाली, दाहिने गालमें अधिक। ज्वरके साथ प्रलाप, लाल गाल, दोनों आँखें चमकीली, रातके १ बजेसे २ बजेतक बढना। माथा शून्य मालूम होता है, १२ बजनेके समय बेचैनी मिला नींदके बाद पसीना निकलना, पसीना होनेके पहले रोगी बहुत छटपटाया करता है, शरीरकी त्वचा ठण्डी, तर और लसदार, सवेरे पसीना।

**वृद्धि।**—लैकेसिसकी तरह अधिकांश लक्षण नींद खुलनेपर बढते हैं।

**सम्बन्ध ।—सदृश ।**—ऐक्टि, इथ्यू, ऐनाक, पल्स, सिपि, बेल, कैनाब-इन, साइक्यू, क्रोटेल, जेलसि, ग्लोन, जिम्नो, हायो, लैके, ओपि, प्लैट, फास, सैङ्गिविन, स्ट्रैमोन।

**तुलनीय ।**—दाहिनी ओरके फेफड़ेके नीचेके दर्दमें—चेलिडो, कैलि-कार्ब, शीर्ष-देशमें=केल्के, बाएँ भागमें, शीर्ष-देशमें—आर्स, नीचे—सल-फर, बहुत बकना—लैकेसि, चमकीली आँखें, प्रलाप (बेलाड) इत्यादि।

**शक्ति ।**—मूल अर्कसे ६ ठा शततमिक क्रम।

---

## लेक्टिस-वेक्सिनाई-फ्लास ।
## (LACTIS VACCINI-FLOS)

**दूसरा नाम ।**—क्रीम, मलाई।

**प्रस्तुत प्रक्रिया ।**—सीयान्स-पिटेण्टाइपर साहाक्रेक्रम।

**उपयोगिता और आभास ।**—गलनलीका सुखापन, निगलनेमें कष्ट, लक्षणवाले डिफ्थीरिया और गलेके जखमको बीमारीकी तथा आक्षेपके साथ बहुत अधिक ऋतुस्राव और श्वेत प्रदर लक्षणमें यह बहुत अधिक फायदा करती है।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—लैक-कैनाइनम, लैक-फेलियम, लैक-वक्सिनम।

**शक्ति ।**—३०—२००।

---

## लैक्टूका वाइरोसा।

## ( LACTUCA VIROSA )

**दूसरा नाम।**—ग्वायजनस लेटूसि।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—लैक्टि-वाइरोसा और सैटाइवाके सम्मिश्रणसे इसके लक्षण संग्रह किये गये हैं। खिले हुए पौधेसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक हुआ है:—हृत्शूल, उदरी, दमा, अर्श, कब्जियत, खाँसी, अतिसार, गुल्मवायु, प्रमेह, छातीमें जलन, स्तनके विकार, यकृतकी बीमारियाँ, कानमें आवाज, तन्द्रा, कशेरुकाके अन्तमें दर्द, प्लीहा, क्षय-खाँसी, जम्हाई इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—स्वस्थ-शरीरपर इस दवाकी परीक्षा करते समय जो जो लक्षण प्रकट हुए थे, उसकी पर्यालोचना करनेपर इसका उत्कृष्ट आभास मिल जाता है। पाकस्थलीमें बेचैनी और उत्ताप मालूम होना, यह अनुभूति गलेतक मालूम होती है, क्रमसे पाकस्थली और कण्ठके भीतर उत्तापके बदले बरफ जैसी ठण्डक, उदरके ऊपरी प्रदेशमें सङ्कोचन, विशेषकर सामनेकी ओर झुककर बैठनेपर भी वक्षके ऊपर भार मालूम होता है, मानो एक टुकड़ा भारी लोहा दबाया हुआ है, बायाँ स्तन मानो कोई मरोड़ रहा है। लम्बी साँस लेने और छोड़नेकी आकांक्षा, निर्मल वायु सेवन करनेका आग्रह और बार-बार जम्हाई आना। क्रमसे माथेमें जड़ता पैदा हो जाती है और शरीर ढलमलाया करता है, पर बुद्धि-वृत्तिमें किसी तरहकी विकलता नहीं मालूम होती, माथा डोलता रहता है, इस वजहसे खड़े होने, बैठने या सोने—किसी भी अवस्थामें आराम नहीं मिलता और कानमें झिनझिन आवाज हुआ करती है। डकार और उदरमें कलकल शब्द, वायु निकलनेपर आराम मालूम होना। वक्षमें गर्मी, तेज और कभी-कभी बरफकी तरह ठण्डक मालूम हुआ करती है। तालुमूलकी निष्क्रियताकी वजहसे निगलनेमें तकलीफ, बार-बार श्वास त्याग करता है। सामनेकी ओर झुककर बैठनेपर पाकाशय आदि और सीधे होकर बैठनेपर वक्षके भीतरका दर्द घटा हुआ मालूम होता है। वक्षपर किसी तरहका दबाव सहन नहीं होता। मस्तिष्ककी जड़ता और ऐसा

मालूम होता है, कि घूंघटके भीतरसे देख रहा है, ऐसी अस्पष्ट दृष्टि, गलेमें स्ँपा-सञ्चय। तालुमूलमें बहुत अधिक उत्तेजनाके कारण शरीरको हिला देनेवाली खाँसी, खाँसनेपर माथा और वक्षमें भयानक झटका मालूम होता है, सर-दर्द बहुत बढ़ जाता है, और ऐसा मालूम होता है, कि वक्षस्थल टुकडे-टुकडे हुआ जाता है। सरमें दर्दके साथ उदरमें पूर्णता एवं भार मालूम होना, उद्वेग और विरक्ति। अधिकतर देह और मस्तक बहुत छोटा मालूम होता है, शय्यामें शायितावस्थामें ऐसा मालूम होता है, मानो पानीमें बहा जाता है, स्वप्नमें ऐसा मालूम होता है मानो भूमिसे ऊँचे चल रहा है, मानो शून्यमें उड रहा है ( ऐसेरम, लेक-केन, वेलि, स्टिक्टा ), बैठने वाली अवस्थामें बराबर ऐसा मालूम होता है, मानो मूत्रनलीके भीतर होकर एक बूंद पेशाब निकलता है, वायलेट फूलकी तरह गन्ध मिला पेशाब। यकृत में जकड जानेकी तरह मालूम होना और बढ़ा हुआ यकृत। इसके द्वारा दाहिने बाहुपर बहुत अधिक रोगका हमला होता है। दोनों पैरोंकी रक्त सञ्चालन क्रिया, ऐसा मालूम होता है, मानो रुक गयी है।

## लक्षणावली।

**मन**।—बहुत विमर्ष चित्त, मानो दूसरेके चित्तपर भी अपना विषाद फैला देता है, सामान्य घटनासे भी रोगी बहुत डर जाता है, शोक प्रकाशके बाद सन्ध्याके समय बेहोश करनेवाला ललाटमें दर्द पैदा हो जाता है। गलेमें बहुत सङ्कोचन मालूम होता है और रोगी रोने लगता है। मानसिक यन्त्रणा और चित्तकी चञ्चलता। बहुत ही चिड़चिड़ा स्वभाव, सामान्य प्रतिवादसे भी क्रोधसे अन्धा हो जाता है, बहुत आलसी, बहुत देरतक शय्यामें नहीं रह सकता, किसी विषयको सोचते ही बड़ी विपत्तिमें मानो आ पड़ता है और सोचनेके समय सर-दर्द पैदा हो जाता है। बुद्धि वृत्तिकी चालना नहीं करना चाहता, उसके भाव सब आपसमें मिल जाते हैं। कोई चीज एक जगह रख-कर, फिर इधर-उधर ढूंढा करता है।

**मस्तक**।—माथा खाली मालूम होता है,—इसके साथ ही माथेमें ऐसी जडता मालूम होती है, मानो न जाने कितने दिनोंसे नींद नहीं आयी। सरमें चक्कर आना,—गिर जानेका उपक्रम ( बेल, साइक्ला, फिलेन, रास, स्पिञ्जि — पीछेकी ओर लिडम, रास,—सामने = फेरम, पीडो, रेनान, रास,—बगलकी

और=फिरम-ऐसेट, केनाब, कोना, इयुफोर्ब, रियुम, स्किला )। माथेमें नशाके कारण मत्तता मालूम होना। सरमें चक्कर, घूमनेके समय दोनों पैरों और माथेमें विशेषकर माथेके पिछले भागमें भार मालूम होना और इसके साथ ही दृष्टिके सामने अन्धकार पैदा हो जाना ( ऐक्टि-स्पाई, डालका, केलि-कार्ब, थोपि )। गर्म घरमें प्रवेश करनेपर माथा भारी और शय्यापर सोयी हुई अवस्थामें ऐसा मालूम होता है मानो पानीमें बह रहा है, माथा मानो बहुत बडा है या एकाएक शरीरका ऊपरी अंश तेजीसे सञ्चालन करनेकी वजहसे मानो माथेका आकार बढा जाता है, ऐसा मालूम होना ( आर्नि, नक्स मस,— माथेमें अधिक रक्त-सञ्चयकी वजहसे=वेरेट,—मानो बहुत बडा=पेरिस, मिचलीके साथ=मिफाइटिस,—गर्भावस्थामें—आर्जेण्ट-नाई )। सर दर्द,— मूर्द्धा-देशके क्षुद्र अंशमें तेज दर्द, स्पर्श करनेपर बहुत दर्द मालूम होता है, दर्द जगह बदला करता है ( सर-दर्द=केलि-कार्ब, काफि, इग्ने, नक्स, पल्स )। तीसरे पहर होनेवाला सर दर्द ( इथ्यू, ऐसेर, बेल, कालो, ग्रैफ, लेके, लाई, केलि-बाई, सेलिन, सिलि, स्ट्रैन )। बाएँ शंखदेश या कनपटीमें धीमा दर्द,— माथा हिलाने या धोनेके समय मालूम होता है, जितनी ही बार सर हिलाता है, उतनी ही बार दर्द बढ़ जाता है। दबानेकी तरह सर-दर्द, कभी-कभी ऐसा मालूम होता है, मानो माथेके भीतर मस्तिष्क हिल रहा है, घरके भीतरकी गर्मी लगनेपर दर्द पैदा हो जाता है। खाँसनेपर माथेमे बहुत ही यन्त्रणाजनक संघात या धक्का मालूम होता है और माथा काँप उठता है ( खाँसनेपर सर-दर्द होता है=नेट्र-म्यू,—सरके पिछले भागमें दर्द मालूम होना,—सल्फ,—बेहोश कर देनेवाला सर-दर्द=इथ्यू,—उन्मत्त करनेवाला,— मानो माथा दो हो जायगा=नक्स-वोम ), और बहुत देरतक मस्तिष्कका हिलना और सरका काँपना मालूम होता है। विश्राम अवस्थामें एकाएक काँप उठता है और माथेमें टपक पैदा होने लगती है, माथेमें पूर्णता मालूम होना, इसके साथ ही कानमें और सामने भिन्न-भिन्न शब्द हुआ करता है। मस्तिष्कके हिलनेकी वजहसे सोने, बैठने, किसी भी अवस्थामें रोगीको आराम नहीं मिलता।

**आँख**।—आँखमें कुटकुटाहट होती है। आँखमें दर्द ( बोवि, क्रूप्रम, पेरिस, फास ) और चक्षुगोलकका बढते जाना मालूम होना। दोनों आँखोंका बाहरी भाग कुटकुट करता है ( केलि-बाई, फाइटो, सल्फ ),—मलनेपर बढ

जाता है। पलकोंमें जलन,—दिनमें पढ़नेके समय, दाहिनी आँखमें तिमिर-दृष्टिके साथ जलन ( अरम-मूर, ऐसिड फास, ओस्मियेन, सल्फ )। तिमिर-दृष्टि ( अँधेरा देखना ),—ऐसा मालूम होता है, कि सभी चीजें मेघसे ढकी हैं ( ऐसेर, कैमो, इग्नेन, जीगिट, ग्रैनेट, लोरी, नैट्र-मूर, केलि-नाइट, ऐसिड-नाई, ओलि-ऐन, ओपि ), क्षीण-दृष्टि,—इसके साथ ही कभी कभी उत्ताप मालूम होना। ऐसी अस्पष्ट दृष्टि मानो मेघ या घूंघटके भीतर से देख रहा है ( बार्या, कास्टि, क्रोकस, क्रियो, लैके, पेट्रोल, फास, सल्फ, टैब,—मानो पानीके भीतरसे देख रहा है=स्टै फ,—पर ध्यानसे देखनेपर अस्पष्टता दूर हो जाती है)। भोजनके बाद माथा बहुत झुकानेपर दृष्टिके सामने ऐसा मालूम होता है, मानो कीड़े उड़ रहे हैं ( ऐगार, कैस्टोर, काकुल,कोना, इग्नेन, केलि-कार्ब, नाई, सार्क, पेट्रोल, फास, रियुटा, सिकेलि, सिपि, सिलि, टैबाक )।

**गलेके भीतर।**—गलेके भीतर ऐसा मालूम होता है, मानो तेज गर्मी लग गयी है। निगलनेमें तकलीफ, या निगलनेमें कष्ट, उपजिह्वामें ऐसा मालूम होना मानो त्वचा क्षय हो गयी है और इसके साथ ही जलन या कण्ठके भीतरवाली पेशीकी निष्क्रियता। सवेरे गलेमें लसदार श्लेष्मा संचित हुआ करता है।

**पाकस्थली।**—बार बार डकार आनेपर वक्षके ऊपरका दबाव घट जाता है, अन्ननालीमें बहुत शीत मालूम होना। उदरके ऊपरी प्रदेशमें सकोचन और पाकाशयमें दर्द, दबानेपर दर्द आता है, मानो बहुत देरतक

**अन्नाशय ।**—दाहिनी कुक्षि या कोखमें जोरका धक्का या अस्त्रकी ाटकी तरह दर्द मालूम होता है, यकृत प्रदेशमें प्रातःकाल बहुत दर्द, भी कभी भोजनके बाद शस्त्रके आघातकी तरह दर्द और भार मालूम ाता है, या कभी कभी दर्द पीठकी ओर चला जाता है, यकृतका ढ़ना और उसमें दबाव या खींचन मालूम होना। प्लीहाके स्थानपर श्वासके समय या स्थिर होकर बैठनेपर तेज अस्त्राघातकी तरह और रीड जैसा दर्द, पेट मानो फूल पडता है, ऐसा मालूम होना ( इग्ने, पिका, स्टैफ )। नाभि-प्रदेशमें मानो चिपककर पकड लेता है, ऐसा र्द, उसपर उंगली रखनेपर दर्द बढा हुआ मालूम होता है। उदरके ऊपरी 'शमें छेदनेकी तरह दर्द, भोजनके समय और उसके बाद बढना, तकलीफसे ानो देह घूमा करती है। समूचे उदरमें जगह जगह, नखकी चोटकी तरह र्द, आँतोंमें गडगडाहट और पानीकी तरह आँव भरा मल निकलना। दरमें अस्वाच्छन्द्य पैदा करनेवाला उत्ताप और भाफकी तरह मालूम होना और स खौलनेके कारण पैदा हुई भाफ धीरे धीरे वक्षमें चढ़ आती है। नाभि और दरके ऊपरी प्रदेशमें मानो एक महान भार दबाया हुआ है, ऐसा ही अनुभव ोना, सीधे बैठनेपर बढना। कब्जियतके साथ सविराम ज्वरके बाद उदरी,— दर, पैर और चेहरा बहुत फूल उठता है या यकृत बहुत फूल जाता है और ाडा हो जाता है, इसके साथ ही बहुत श्वास-कृच्छ्रता मालूम होती है। उदर- ं पूर्णता और भार मालूम होना तथा पेट गडगडाना और श्वास-कृच्छ्रता, ़कार और वायु निकलनेपर घटना, यकृत प्रदेशमें कसावटका भाव, बहुत यादा वायु निकलना, कभी कभी बहुत बदबूदार वायु भी निकला करता है।

**मलान्त्र और मल ।**—पाखाना होनेके पहले बहुत कूथन ( बोलेट, ार्क-कोर ), मल बहुत कडा, प्रबल वेगसे निकलता है और मलद्वारमें लगा- ार चोट लगनेकी तरह दर्द। प्राय पतला पाखाना हुआ करता है और ाँडकी तरह मल निकला करता है। पाखाना होनेके समय आलस्य और ुस्ती मालूम होती है और कभी कभी पाखाना फिरनेके समय नींद आ जाती ै ( नक्स-मस ), जम्हाई आती है और मुँहमें पानी भर आता है। कोमल ाखाना होनेपर मलद्वारमें दबाव मालूम होना। मलद्वारके चारों ओरकी शिरा फूलनेकी वजहसे छोटे छोटे अर्बुद सब निकलते हैं, मलान्त्र चिपक जाता ग्रौर प्रत्येक बार कडा पाखाना होनेपर पतला मल निकलता है।

**पेशाब।**—पेशाबका वेग होनेपर लिङ्गमुण्डमें ऐसा दर्द होता है मानो चिपक गया है और यह दर्द सारे शरीरमें फैल जाता है। मूत्रका अधिक सचय होना, बार बार उठकर पेशाब करना पड़ता है। रातके अन्तिम भागमें बहुत अधिक परिमाणमें मूत्र सञ्चयकी वजहसे मूत्रस्थलीमें दबाव मालूम होता रहता है। पेशाब पानीकी तरह निर्मल, बहुत ज्यादा स चय, और स्राव कभी कभी निर्मल, पीले रंगका और वायोलेट-फूलकी गन्ध ( टेरिब, इन्यू ला, कोपैवा) का होता है। बैठनेवाली अवस्थामें लगातार ऐसा मालूम होता है कि मूत्र-नालीके भीतरसे एक बून्द पेशाब निकलता है ( लेसियम-ऐल्ब ), मानो पेशा-बका बहुत अधिक वेग हुआ है—ऐसा ही मूत्राशयमें मालम होता है।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—सवेरे बार बार लिङ्गमें कड़ापन होनेपर शिश्नके ऊपर शिराका फूलना। शिश्नमूलमें दाहिनी रेतोरज्जु में और उसके भीतरी प्रदेशमें ऐसा दर्द मानो जकड गया है ( काम-प्रवृत्तिको अत्यधिक उत्तेजनाको दमन करनेवाला ) रातके अन्तिम भागमें, नींदके समय कामोत्तेजक स्वप्नके साथ स्वप्नदोष और कभी कभी गहरी नींदके समय लगातार दो बार वीर्य-स्खलन।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—स्तनका दूध और रजःस्वल्पता। यन्त्रणादायक प्रमेह ( स्याइरेन्थिस )।

**श्वासयंत्र।**—कण्ठ-स्वर चढनेकी क्षमताका न रहना। ऊँचे स्वरसे पढ़नेपर गलेके भीतर कर्कशता मालूम होती है, गला खुसखुसाया करता है। गलेमें कर्कशता मालूम होना और सन्ध्याके समय या सवेरे स्वर-भंग। गलेमें पूर्णता मालूम होना, पीछेकी ओर माथा झुकानेपर घटना। गलेके भीतर खुजली पैदा करनेवाली खाँसी, कभी कभी वक्षके भीतर दबाव मालूम होनेके साथही साथ खांसी, गलेमें जलन पैदा करनेवाला सूखापन, सूखी खांसी,—कभी कभी वक्षस्थल, उदर और सरके पिछले भागको छिन्नाकार ऊपरके ऊपर खांसी आया करती है। प्रचण्ड आक्षेपिक खांसी,—ऐसा मालूम होता है, मानो वक्षस्थल दो हो जायगा। जरासा खखारनेसे भी बहुत ज्यादा परिमाणमें श्लेष्मा निकलता है। खांसने या गला साफ करते समय वक्षमें दर्द बढ जाता है। स्नायविक उत्तेजना प्रवण व्यक्तियोंकी सूखी श्वास रोधक खांसी, इसके साथ ही बहुत दिनोंकी अनिद्रा और पाकस्थलीमें तेज शीत मालूम होना ( कोल चि, फास )।

वक्ष ।—बायें फेफड़ेमें अस्त्रकी चोटकी तरह दर्द या पाकाशयके नीचे दबावकी तरह मालूम होना और बाधाप्राप्त श्वास-प्रश्वास, वक्षके भीतर पूर्णता मालूम होना और हिलनेकी वजहसे तेज श्वास-प्रश्वास, सामनेकी ओर कुछ टेढ़े होकर बैठनेपर दीर्घश्वासका चलना आरंभ हो जाता है, चलने के समय या सीधे होकर बैठनेपर या खड़े होनेपर श्वास-प्रश्वासकी क्रिया तृप्ति-जनक नहीं होती, कारण नाभि और हृदयके अगले प्रदेशके संकोचनकी वजहसे वह प्रत्येक बार दीर्घ श्वास ग्रहण करनेके लिये लालायित हो उठता है (ब्राई, कैल्के, कास्टि, म्यूनस)। सीधे होकर बैठनेपर श्वास कृच्छ्रता और सामनेकी ओर झुककर अथवा पीछेकी ओर माथा झुका रखनेपर घटना=लेके,—सीधे होकर खड़े होनेपर बाधा प्राप्त श्वास-प्रश्वास—फेलैन, सिपि, चलनेके समय बाधा प्राप्त श्वास-प्रश्वास (ऐगार, कार्बो-वे, कोना, ग्रैनेट, लाई, नक्स, रास, सिपि, स्टैन) श्वास रोग, श्वास-प्रश्वासमें बाधा और वक्षका पूरी तरह न फैलना, मानो वक्षका निचला भाग बहुत संकीर्ण हो गया है,—वक्षमें बहुत धक्का लगता है, इसलिये, रोगी अपनी तृप्ति करनेवाली पूर्ण-श्वास ग्रहण करनेमें डरता है, रातमें बहुत श्वास-कष्ट पैदा हो जाता है,—यहाँ तक कि रोगीकी नींद खुल जाती है और उसे वाध्य होकर जल्दीसे उठकर बैठ जाना पड़ता है (इयुफि, ग्रेफ, कैलि-बाई, कैलि-आयोड, लेके),—जम्हाई आनेपर और अंगड़ाई लेनेपर कुछ देरके लिये आराम हो जाता है। बहुत देरतक झुकने या टेढ़े होकर बैठनेपर, उठनेपर या पीछेकी ओर सर झुकानेपर (लेके, बैल, कैमो) श्वासकृच्छ्रता घट जाती है। श्वास-कृच्छ्रता और वक्षपर दबाव मालूम होना,—मानो एक टुकड़ा भारी लोहा वक्षके ऊपर रखा हुआ है (स्ट्रान),—शरीरपर वस्त्र नहीं रख सकता। सीधे होकर बैठनेपर वक्षके भीतरका दर्द घट जाता है (बढ़ता है=लेके), गर्दनमें किसी तरहके कसनेवाले वस्त्र सहन नहीं होते,—मानो इससे उसकी साँस रुक जाना चाहती है। हृत्पिण्डके यान्त्रिक रोगाधिकारमें (नेजा) आक्षेपिक श्वासरोग, वक्षोदक रोगमें श्वासरोध हो जानेका उपक्रम। वक्षोदक या फुस्फुसावरक झिल्लीके भीतर जलसञ्चयकी वजहसे शोथ, सार्वाङ्गिक शोथ, चित्तमें चञ्चलता, लेटी हुई अवस्थामें श्वास-प्रश्वासकी क्रिया करनेकी शक्तिके न रहने (ऐण्टि-टार्ट, आर्स, फेरम, कैलि-कार्ब, कैलि-नाई, लेके, नेजा, फास, ड्रस्य, स्पञ्जि,—चित्त होकर सोनेपर=हाइपिरिक, लाई, ऐसिड-ऐसेट,

शोथ रोगाधिकारमें जरा भी नहीं सो सकता = ऐपीसिन,—वक्षोदक रोगाधिकारमें = कैलि-कार्ब ) की वजहसे वाध्य होकर उठकर सोधे बैठ जाना पड़ता है ( मार्क-सल्फ ), सूखी खुसखुसी खाँसी, बहुत तकलीफ और सुस्ती, तीसरे पहर दुर्दमनोय औंघाई और पेशाबका परिमाण घट जाना। बायें वक्षसे पृष्ट-फलक तक शलाका वेधनेकी तरह दर्द। ऐसा दर्द मालूम होता है, मानो बायाँ स्तन मरोड़ खा रहा है ( बोरेक्स )

**प्रत्यङ्ग आदि।**—खाँसनेपर गर्दनके पीछे दर्द होता है। दाहिने कक्ष-देशमें और बगलमें अस्त्रके आघातकी तरह दर्द, बाहु उठाने और अंगुलीसे दबानेपर बढ़ जाता है। कमरसे पुट्ठे तक अकड़न पैदा करनेवाला दर्द। मेरुदण्डके ऊपरसे निचले अंशतक और त्रिकास्थि प्रदेशतक दर्द मालूम होता है। हाथ-पैर आदिमें कमजोरी मालूम होना, कभी कभी कन्धेके सन्धि स्थानमें और कभी कभी कलाईमें बहुत दर्द मालूम होता है। दाहिना हाथ बहुत ही कमजोर। दोनों पैर बहुत क्षोण मालूम होते हैं, चलनेके समय बढ़ना और उसके भीतर खींचन मालूम होना। बैठनेपर दोनो पैरोंमें बार-बार झुनझुनी आ जाती है। उपविष्ठावस्थामें बाएँ पैरमें और स्थिर होकर बैठनेपर दाहिने पैरमें ऐसा मालूम होता है, मानो रक्त सञ्चालन क्रिया रुक गयी है। चलते समय ढुलक पड़ता है, सवेरे शय्यासे उठनेपर औंघाई आती है और शारीरिक परिश्रम करनेकी इच्छा नहीं रहती। सामान्य परिश्रम करनेसे ही बहुत ज्यादा थकावट और तकलीफ मालूम होती है। उपविष्ठावस्थामें रोगीको अपनी देह वाध्य होकर सरल रखना पड़ता है, श्वास-रोगाधिकारमें समूची देह फूल जाया करती है, मस्तिष्कमें जड़ता मालूम होती है और रोगी किसी तरह भी चित्त होकर सो नहीं सकता ( हाइपिरिक, लाइ, ऐसिड-ऐसेट )। निर्मल वायु सेवनसे श्वासकृच्छ्रता और खुली हुई जगहमें टहलने आदि व्यायामसे, लक्षण आदि घट जाते हैं। शरीर बहुत छोटा मालूम होता है। शय्यामें शायित अवस्थामें ऐसा मालूम होता है, मानो पानीमें तैर रहा है।

**निद्रा।**—बार-बार जम्हाई आना और अङ्गड़ाई लेना ( इग्ने, साइ-मेक्स, ऐमिल-नाइ )। दिनमें बहुत औंघाई, क्लान्ति और आलस्य मालूम होना, सन्ध्याके पहले ही बार बार जम्हाई और जल्दीसे सो जानेकी आवश्यकता आ पड़ती है। दुर्दमनीय निद्रालुता, काम करता करता सो जाता है। श्वासकष्ट और उदरके ऊपरी प्रदेशमें खींचन मालूम होनेकी वजहसे रोगी चित्त

होकर सो नहीं सकता, माथा ऊँचाकर दाहिने पार्श्वमें सोनेपर अच्छा रहता है ( इयुपेट पार्फोल )। रातमें कई बार नींद खुल जाती है। प्रगाढ़ निद्रावस्थामें अनजानमें वीर्यपात हो जाना। स्वप्नमें रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो वह जमीनसे ऊपर चल रहा है या शून्यमें उड़ रहा है ( ऐसेर, स्टिक्टा, लैक-जेन, ऐसिड-फास, थूजा, नेट्र-मूर, वेलि ) ।

**घटना** ।—सीधे होकर बैठनेपर ( छातीमें दर्द और श्वासकृच्छ्रता ), सामनेकी ओर टेढ़े होकर बैठनेपर ( पाकाशयिक लक्षण आदि ), उरुके ऊपर उरु रखनेपर ( नाभि-प्रदेशमें जकड़ जाना ), निर्मल वायु सेवन करनेपर, माथा ऊँचाकर दाहिनी करवट सोनेपर, बार-बार जम्हाई और अँगड़ाई लेनेपर, वायु निकलनेपर और बहुत देरतक बैठने बाद उठनेके समय या नीचेकी ओर माथा झुकानेपर।

**वृद्धि** ।—छींकनेपर, खाँसनेपर, गर्म घरमें, छूनेपर, चित्त होकर सोनेपर, मलनेपर, सीधे होकर बैठनेपर ( पाकाशयका दर्द ), भोजनके समय या भोजनके बाद, दबानेपर, बाहु उठाने और चलनेके समय।

**सम्बन्ध** ।—**सदृश** ।—ऐसिड-लैक्टिक, लैक-कैन, लैके,ऐसेर, ओपि, नक्स-मस, टेरिब, बोरेक्स, केलि-कार्ब, केलि आयोड, हेलोडर्मा।

**दोषघ्न** ।—काफिया।

**तुलनीय** ।—धींवाई और कब्जियत ( ओपियम, नक्स-मस ), गलेमें कसावट सहन नहीं होती ( लैकेसिस ), प्रमेह ( थूजा ), हृत्पिण्ड ( केलि-कार्ब ), खाँसी ( एनिन )।

**शक्ति** ।—मूल अर्कसे ३रा और ६ठां दशमिक क्रम।

## लेमियम एल्बम।

## ( LAMIUM ALBUM )

**दूसरा नाम।**—डेड नेटेल।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—फूल और फल लगे समूचे ताजे गाछसे मदर-
र तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है;—
सर-दर्द, आंत उतरना, आर्त्तव-विकार।

**उपयोगिता और आभास।**—माथेके आगे और पीछेवाले भागमें
ील सर-दर्द, थोड़ा स्राव होनेवाला और असमयमें आर्त्तव-स्रावके साथ
, अर्श, बाहर निकला हुआ मसा,—इसके साथ ही खून मिला कड़ा मल,
और मनका अस्वाच्छन्द्य और हाथ पैर आदिका काँपना वगैरह कई
प्रधान क्रियास्थल है।

### लक्षणावली।

**मन।**—रोना स्वभाव अर्थात् रोनी आवाजसे बराबर अपना अस-
प्रकट किया करता है, रोना—मनमें समझता है, कि कोई उसे देख
सकता। आँखें हमेशा आँसू-भरी रहती हैं और विमर्ष। चित्तमें मलान
ति।

**मस्तक।**—मस्तिष्कके गभीरतम अंशमें या केन्द्रस्थलमें लगातार
ालूम होना ( बेसिलिन ), झुके रहने बाद माथा उठानेके समय बढ़
है। सरमें दर्द,—आसनसे उठनेके समय बढ़ना ( कोबाल्ट ) और
अवस्थामें ( बैठनेवाली अवस्थामें ) घटना ( गुयायेक, रास )। सर दर्द,
चारों ओरसे मस्तिष्क दबाया जा रहा है ( मानो एक लोहेकी बन्धनीसे
 दबाया जा रहा है=ऐनाक, बेसिलिन, सल्फ ),—इसके साथ ही
के केन्द्रस्थलमें प्रचण्ड दर्द। माथेकी हड्डीमें कसावटका भाव। सरमें
ागमें माथेका आगे पीछे ( आर्नि, कैमो, लाई ) हिलना और देखने और
ी शक्तिका घट जाना। निर्मल वायु लगनेपर, सवेरे नींद खुलनेपर
ातके अन्तिम भागमें शायित अवस्थामें दर्दका बढ़ जाना।

**पाकस्थली** ।—शून्य या खट्टी डकार । बहुत उत्ताप, अस्पष्ट दृष्टि और दस्ती मालूम होनेके साथ मिचली और सर्दी, एक घण्टा पहलेका खाया हुआ पदार्थ के होता है । उदरमें मानो बहुत अधिक परिमाणमें वायु इकट्ठा होकर रुका रहता है, ऐसा अनुभव होनेके साथ ही साथ वायु निकल जानेपर भी नहीं घटता । तलपेटका हिलना, ऐसा मालूम होता है, मानो प्रबल रजः-स्राव आरम्भ होगा । अर्श,—वलि ( मसा ) बहुत कड़ा और रक्तमय । बाएँ पुट्ठेके स्थानपर बहुत दबाव मालूम होनेकी वजहसे ऐसा मालूम होता है, मानो आँत उतरना चाहती है ।

**पेशाब** ।—वेग प्रबल पर पेशाब बहुत थोड़ा होता है । हमेशा ऐसा मालूम होता है, मानो मूत्रनालीसे लारकी तरह पदार्थका स्राव होता है ।

**स्त्री-जननेन्द्रिय** ।—असमयमें आर्त्तव-स्राव—स्राव बहुत थोड़ा, पूर्णिमाके दिन पैदा होना । प्रदर—स्राव बहुत ज्यादा, यन्त्रणा रहित और सफेद आभा लिये श्लेष्मामय, कभी कभी योनिमें कुटकुटाहट होती है ।

**सार्वाङ्गिक** ।—बहुत अस्वाच्छन्द्य और मानसिक अशान्तिकी वजहसे रोगी कहीं भी स्थिर नहीं रह सकता और उसके अङ्ग-प्रत्यङ्ग काँपा करते हैं । बोलनेपर श्वासाल्पता, इसके साथ ही फिफड़े आदिमें कमजोरी अनुभव करना ( स्टेनम ), वक्षमें जलन, वृद्धि—पानी आदि पीनेपर ।

**सम्बन्ध** ।—**सदृश** ।—ऐनाक, वैसिलिन ( सर दर्द ), कैमो, लाई, लैकृयु का वाई, टियुबर्क, सल्फ । माथा सामने और पीछेकी ओर हिलाता है—आर्निका, कैमो, लाइकोपोडियम ।

**शक्ति** ।—मूल अर्क और ३ रा और १२ वाँ दशमिक क्रम ।

---

## लेपैथम ।

## ( LAPATHUM )

**दूसरा नाम** ।—कामन-डक ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।— ताजी जड़से अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—प्रबल सर-दर्द, नाकसे बहुत अधिक रक्तस्राव, सर दर्दके बाद नाकसे रक्तस्राव, श्वेत-प्रदर । मूत्रग्रन्थि ( मसाना ) और पाकाशयमें दबाव मालूम होना और दर्दके लक्षणमें लाभदायक है ।

**सम्बन्ध** ।—**तुलनीय** ।—रियुमैक्स, रियुम, सिपिया, लिलि-टिग् ।

**शक्ति** ।—निम्न शक्ति ।

---

## लेपिस ऐल्बस ।

## ( LAPIS ALBUS )

**दूसरा नाम** ।—ह्वाइट स्टोन ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—स्विटजरलैण्ड देशके एक प्रकारके धातव उत्सके नीचेवाले सफेद पत्थरको चूरकर यह तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग** ।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है — कर्कटका जखम हो जानेवाला अर्बुद , बाधक , ग्रन्थियोंका बढ़ना , गलगण्ड , श्वेत प्रदर , अपत्य-पथकी खुजली , कर्कटीया जखम विशेष , गुटिका-युक्त धातु इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास** ।—डा० ग्रवोगलने इस दवाकी कितने ही स्थानोंमें परीक्षा की है । उनके मतसे नया और पुराना—ग्रन्थिका बढना, और जखम हो जानेकी पूर्वावस्थावाली कर्कटिया-अर्बुदकी चिकित्साकी यह एक उत्कृष्ट दवा समझी जाती है । स्थिति-स्थापकता विशिष्ट बढ़ी हुई ग्रन्थि अर्थात कड़ी नहीं होती, कड़ी होनेपर समझना चाहिये, कि दूसरी दवा देनी होगी । जरायुके कर्कट रोगमें भी यह विशेष लाभदायक है । इसका एक

और भी प्रधान निर्णायक लक्षण यह है—"पाकस्थलीके दोनों ही द्वार और जरायु और स्तनमें जलन और डंक मारनेकी तरह दर्द मालूम होता है। रोगीकी भूख बहुत बढ़ जाती है।" दुर्लक्षण-भरे अर्बुद वगैरह मांसके बढ़नेमें ही इस औषधिसे विशेष लाभ हुआ करता है। चैतन्यापहारक ( बेहोश करनेवाला ) दर्दवाला बाधक या रजःकृच्छ्रमें भी इससे बहुत लाभ होता देखा गया है। स्राव आरम्भ होनेपर बाधककी तकलीफ घट जाती है।

## लक्षणावली।

**मस्तक आदि।**—वमनके साथ सर दर्द।

**मुखमण्डल आदि।**—कर्कटके जखमकी वजहसे गालमें अठन्नी बराबरका छेद हो जाना। जीभकी उपझिल्लीके कर्कटका अर्बुद—उसके ऊपरकी पपड़ी उखाड़ देनेपर लाल रंगका जखम निकल आता है। निचले-ओंठके अर्बुदमें जलन और डंक मारनेकी तरह अधिक यन्त्रणाकी वजहसे रोगी उछल पड़ता है।

**पाकस्थली।**—पाकस्थलीके आगम और निगम दोनों ही द्वारोंमें तेज जलन और डंक मारनेकी तरह यन्त्रणा मालूम हुआ करती है। राक्षसी भूख।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—स्तन और जरायुमें तेज जलन और सलाई या डंक मारनेकी तरह यन्त्रणा, जरायुका कर्कट ( कोना, कार्ब्बुड्यु, बेसिलिन )। बाधक, एकाएक तेज दर्दकी वजहसे रोगिनी मूर्च्छित हो पड़ती है, स्राव आराम होनेपर तकलीफ घट जाती है ( सिरियम-आक्सेल, लेके, लेक-कैन )। योनिमें दुर्दमनीय खुजली।

**सार्वाङ्गिक।**—गलगण्ड ( थाइराइड, कोना, आयोडम, ब्रोमियम ), जड़बुद्धित्व ( थाइराइड, बेसिल ), गण्डमाला या ग्रन्थियोंके बढ़नेके लक्षणमें और बढ़ी हुई गाठमें स्थिति-स्थापकता, कोमल और नरम; गले और कण्ठकी ग्रन्थिका बढ़ना और दर्द। कर्कटीया अर्बुद जखममें परिणत होनेके पहलेवाली अवस्था।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—आर्स-आयोड, बेसिलिन, थाइराइडिन, कोना, ब्रोमियम, आयोडस, कैलि-आयोड, कैल्के-आयोड, कार्ब्बुड्यु-रेंगो।

**शक्ति।**—१म दशमिकसे २०० शततमिक क्रम।

## लेपसाना कमूनिस।

## (LAPSANA COMMUNIS)

**दूसरा नाम।**—निपल वार्ट।

**उपयोगिता और आभास।**—स्तनकी घुंडीमें जख्म और अर्श रोगकी यह एक उत्कृष्ट दवा है।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न शक्ति।

---

## लेथाइरस सेटाइवस।

## (LATHYRUS SATIVUS)

**दूसरा नाम।**—खेसाड़ीकी दाल।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—पके बीज (खेसाड़ी)से मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार व्यवहार।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है—बेरि-बेरि, ध्वजभंग; पक्षाघात, कटिवात, अर्द्धाङ्ग-पक्षाघात, वात, पेशाबका वेग रोकनेकी शक्तिका न रहना इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—मेरु-मज्जाके क्षयकी वजहसे पक्षाघात और चलनेकी शक्तिका न रहना रोगमें इसका बहुत फायदा दिखाई दिया करता है। रोगी आँख बन्दकर स्थिर भावसे नहीं रह सकता। दोनों पैर भारी और ठण्डे तथा उनमें चींटी रेंगनेकी तरह झुनझुनी मालूम होती है, चलनेके समय डेलमलाया करता है और थप थप करता हुआ या कभी कभी पैर खींचकर चलता है। कटि-वात (कमरका वात रोग), पेशाबको रोकनेकी शक्तिका न रहना, ध्वजभङ्ग, ऊपरी अङ्गका काँपना वगैरह इसके क्रियाफल है। इसका आक्रमण एकाएक और अप्रत्याशित भावसे होता है, रोगी रातमें जब सोने जाता है, उस समय उसे कोई बीमारी न रहनेपर भी सबेरे नींद खुलनेपर देखता है, कि उसके दोनों पैर अकड़ गये हैं। कमरमें कोई बल नहीं है और चलनेके समय डगमगाया करता है। क्रमसे समूचा निचला भाग अवश

हो जाता है, रोगी बड़े कष्टसे पैर आगे बढ़ाता है। पैरकी अंगुलियां सब तलवेकी ओर टेढ़ी पड़ जाती है और चलनेके समय पैरके नख सब रगड़ खाते हैं शीत और तर हवामें इससे पैदा हुए रोग सब बढ़ जाते हैं। रोगवाले अङ्ग प्रत्यङ्ग दुबले हो जाते है। इसके द्वारा स्त्रियोंकी अपेक्षा पुरुषोंपर ही रोगका आक्रमण अधिक होता है

## लक्षणावली।

**मन**।—विषाद और उत्कण्ठा भरा मन।

**पाकस्थली**।—अजीर्णता, वमन, छातीमें जलन और शूल।

**पेशाब**।—पेशाब रोकनेकी शक्तिका न रहना। मूत्रस्थलीमें असह्य वेग, वेग आतेही यदि पेशाब न किया जाये, तो आपसे आप प्रबल वेगसे पेशाब निकलता है।

**पुं-जननेन्द्रिय**।—ध्वजभङ्ग इत्यादि।

**प्रत्यङ्ग आदि**।—कटिवात, बहुत दर्दकी वजहसे रोगी हिल नहीं सकता, छूनेपर दर्द बढ़ जाता है। कोई चीज उठाने या रखनेके समय उर्द्धाङ्ग, विशेषकर दोनों बाहु एकाएक कांप उठते हैं। एकाएक अर्द्धाङ्गका पक्षाघात पैदा हो जाता है ( युवती और प्रौढ़ाओंकी अपेक्षा युवक और प्रौढ़ व्यक्तियोंपर इसका आक्रमण अधिक हुआ करता है )। नितम्बदेशकी ओर निम्नाङ्गकी पेशियाँ सब बहुत पतली हो जाती हैं। सोई हुई अवस्थामें रोगी आपसे आप हाथ पैर चलाया करता है। विशेषकर घुमा फैला सकता है, पर टेढ़ा करना या उठाना बहुत कठिन मालूम होता है। बायें पैरकी अपेक्षा दाहिने पैरमें अधिक बल मालूम होता है। चलनेके समय रोगी सामनेकी ओर छाती और पीछेकी ओर नितम्ब झुकाकर चलता है और दोनों पैर उठाने और गिरानेके साथ दोनो नितम्ब भी पर्यायक्रमसे उठते और झुकते रहते है ( इसको हंस गति कहते है—अरम, लेके, मैग-फास, साइलि ), चलनेके समय पैरमें पैर सट जाता है या दोनों पैर बहुत पास हो जानेसे आपसमें टकराया करते हैं, खड़े होनेवाली अवस्थामें आंख बन्द करनेपर शरीर डगमगाया करता है, मानो रोगीके दोनों तरफ गहरी खायी है और वह बीचकी संकीर्ण भूमिपर खड़ा है ( ऐल्यूमिना, और आर्जेण्टम-नाइट्रिकम )। बहुत देरतक कुर्सीपर पैर लटकाकर बैठनेपर दोनों पैर नीले हो जाते हैं और फूल जाते हैं। चलनेके समय

पैरकी अँगुलियाँ सब नीचेकी ओर मुड जाती हैं और जमीनमें रगड खाया करती हैं। मेरुमज्जाका पुराना प्रदाह। स्थिर होकर खडे होनेकी चेष्टा करनेपर शरीर लगातार काँपा करता है और बार बार गिर जानेकी सम्भावना होती है। दिनमें दोनों पैर बहुत ठण्डे रहते हैं, पर रातमें उनमें बहुत उत्ताप और जलन हो जाया करती है और रोगी बार बार ओढना उतारनेकी इच्छा प्रकट करता है ( सल्फ, सैनिक )। चलनेके समय भूमि ऊँची नीची मालूम होती है और रोगी यदि मनोयोग पूर्वक रास्तेकी ओर न देखे तो पद-पदपर उसका पैर फिसलता है। बेरी बेरी या आसाम देशीय विशेष शोथ रोगमें ( आर्स, रास, फास, जेल्सि ), जलीय वायु या शीत लगनेपर बहुत बढ जाना ( डालका, रास )।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—ऐग्रष्टोमा-गिथैगो ( सीधा होकर खडा नहीं रह सकता, जेलस, नक्स, सिकेलि, ऐल्यू, आर्जेण्ट-नाई, कुरारी, फास, ऐपिड-पिक, रास, डालका )।

**तुलनीय।**—सिकेलि ( पक्षाघात ), जेल्स, नक्स, पिक-ऐसिड ( पक्षाघात, लिङ्गमें कडापन ), डालका ( आर्द्रता ), रास ( पक्षाघात वगैरह )।

**शक्ति।**—३ रे दशमिकसे ६ ठा दशमिक क्रम।

---

## लैट्रोडेक्टस-केटिपो।

## ( LATRODECTUS KATIPO )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—जीवित मकडेसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—यह एक तरहके विषैले मकडेसे तैयार होता है। ताण्डव, शरीरमें शोथ-मिली सूजन, चर्मोद्भेद, आक्षेप, हृद्-क्रियाका धीमा पड जाना, प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—टैरेण्टुला, माइगेल, थरानिया, एपिस, विसा।

**शक्ति।**—६x—३०।

---

## लेट्रोडेक्टस मैक्टैन्स।

## ( LATRODECTUS MACTANS )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—जीवित मकड़ेसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—हृद्‌शूल, बहुत देरतक स्थायी धनुष्टंकारकी तरह आक्षेप, पानीकी तरह खूनका स्राव। खून जमता नहीं, प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—लेट्रोडेक्टस—हैसेलटि, ऐरेनिया; माइ-गेल, थेरिडियन।

**शक्ति।**—६, ३०।

---

## लोरोसिरेसस।

## ( LAUROCERASUS )

**नामान्तर।**—चेरि लारेल, कामन लारेल।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—कोमल पत्तोंसे मूल अर्क बनता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—सन्यास होनेका उपक्रम, दमा, श्वासरोध, विसूचिका, शिशु-विसूचिका, ताण्डव, आक्षेप, खांसी, अकड़न, नीलिमा, अतिसार, वार्धक्य, मृगी, हृत्पिण्डकी बीमारी, यकृतकी बीमारी, जरायुसे रक्त स्राव, हृत्कम्पन, फेफड़ेका प्रदाह, धनुष्टंकार, अर्बुद, हूप-खांसी।

**उपयोगिता और आभास।**—अपस्मार या मृगी, सन्यास और धनुष्टङ्कारादि आक्षेपिक रोग, श्वास रोग, खांसी, हूप-खांसी, वगैरह रोगमें और जिस किसी रोगमें जीवनी शक्तिका अवसाद प्रकट होता हो और जहां हृद्‌रोगमें अभ्रान्त भावसे चुनी हुई दवाका प्रयोग करनेपर भी रोगीके शरीरमें प्रतिक्रिया शक्तिके अभावकी वजहसे कोई फल नहीं होता हो, उन सभी अवस्थाओंमें लोरोसिरेसस बहुत लाभदायक हुआ करता है। यहां इसके कई

प्रधान निर्णायक लक्षण लिखे जाते हैं:—(१) ऐसी सर्दी मालूम होना मानो ललाटमें ठण्डी हवा आकर लग रही है। (२) जलीय द्रव्य आदि पीनेपर बडी आवाजके साथ अन्ननलीकी राहसे आँतमें प्रवेश करते हैं। (३) अधिकांश स्थानों में यन्त्रणा न रहना (स्ट्रैमो) (४) तेजीसे जीवनी शक्ति सुप्त हो जानेवाली बीमारी (कैम्फो, वेरेट)। (५) प्रतिक्रियाका अभाव, जीवनी-शक्तिकी प्रबलता न रहना, विशेषकर हृत्पिण्डकी या श्वासयन्त्रकी बीमारी, यत्नपूर्वक चुनी हुई दवासे भी लाभ न होना, दवा मानो पानीमें बह जाती है। (६) बहुत दिनोंका मूर्च्छाका प्रकोप। (७) मध्यान्ह भोजनके बाद या सन्ध्याके समय दुर्दमनीय औंघाई। (८) श्वास-प्रश्वासके समय रोगी मानो हाँफता है। (९) मुँहकी पेशियोंका नाचना अर्थात सिकुडना और फैलना। (१०) रातके अन्तिम भागमें एकाएक पेट फूलना और अजीर्णके लक्षण आदि और उदरमें दर्द पैदा हो जाता है और उठते ही घट जाता है। (११) उठ बैठते ही श्वास रुकनेका उपक्रम होनेकी वजहसे रोगीको बाध्य होकर फिर सो जाना पड़ता है। (१२) थोड़ा भी दौड़नेपर या सीढी चढनेपर रोगी अपनी छातीपर हाथ रख लेता है, मानो उसकी छातीमें बहुत दर्द हो रहा है। (१३) हृत्-प्रदेशमें श्वास रुकनेके उपक्रमके साथ हरे रङ्गका आँव-भरा उदरामय। (१४) यक्ष्मा रोगाधिकारमें सूखी और यन्त्रणादायक खाँसी। (१५) हृप-खाँसीकी अन्तिम अवस्थामें आक्षेपिक या शरीरको हिला देनेवाली खाँसी—जिस समय रोगी बहुत सुस्त और स्नायविक उत्तेजनासे उत्पन्न आक्षेपिक लक्षणाक्रान्त हो पड़ता है।—हृत्पिण्डकी द्वारावरोधक पेशीकी बीमारीके साथ लगातार "खुस-खुसी" विरक्तिकर खाँसी, खाँसनेपर रोगी हाँफ उठता है और कलेजा धड़कता है। यक्ष्मा रोगादिमें शीत, उत्ताप और पसीना पर्यायक्रमसे पैदा हो जाता है।

## लक्षणावली।

**मन**।—बहुत उद्वेग, आशङ्का और चित्तकी चञ्चलताकी वजहसे रोगीको क्षणभरके लिये भी शान्ति नहीं मिलती, या रातमें सो नहीं सकता, निर्मल वायु लगनेपर घटना। बुद्धिवृत्तिकी परिचालना करनेकी इच्छा बिलकुल ही नहीं होती, बोलने और शरीर हिलानेकी शक्तिके न रहनेके साथ ही साथ बेहोशी। चैतन्य या अनुभव शक्तिका लोप और आँख, कान, नाक, जीभ और त्वचा अपना काम पूरा पूरा नहीं करते। लोप बुद्धि और याद न॰

काल्पनिक विपत्तिकी आशङ्का ( आयोड, मार्क,—काल्पनिक विपत्तिसे छुटकारा पानेकी आशासे भाग जानेकी चेष्टा करता है=वेल )।

मस्तक।—मोह-भावके साथ सरमें चक्कर आना, गिर जाना और बेहोश हो जाना ( टेरेण्टियु,—सरमें चक्करकी वजहसे ऐसा मालूम होता है, मानो गिर जायगा=कैल्के, टेबाक )। सरमें चक्कर आनेके साथ औंघाई आने लगना ( ऐसिड, साइलि ), निर्मल वायु लगनेपर बढ़ना ( ग्लोन—घरमें प्रवेश करनेपर हट जाता है=कैलि-कार्ब, क्रियो )। सरमें चक्कर आना,—माथा झुकाये रहनेके बाद उठनेपर ( बेल, कार्बो-ऐन, सेङ्गिविन ),—अपनी जगहसे उठनेपर ( कैल्के-फास, कैमो, डिजि, लाई, पल्स, सेङ्गिविन ), अस्पष्ट दृष्टिके साथ मानो घूंघटके भीतरसे देख रहा है, या ऐसा मालूम होता है, मानो सभी चीजें घूम रही हैं ( ब्राई, लाई, नेट्र-म्यूर )। समूचे माथेमें बेहोश कर देनेवाला दर्द। ऐसा मालूम होता है, कि माथेसे मस्तिष्क अलग भावसे रखा है—सामनेकी ओर माथा झुकानेपर मस्तिष्क ऐसा मालूम होता है, मानो सामनेकी ओर लुढ़ककर ललाटके पीछे आकर लग जाता है। ललाटमें सर्दी मालूम होना,—मानो इस अंशमें ठंडी हवा आकर लग रही है। मूर्द्धादेशमें ऐसा मालूम होता है मानो बरफ रखा हुआ है ( वेरेट ),—मानो मूर्द्धादेशमें ठण्डी हवा आकर लग रही है और यह हवा गर्दनकी राहसे पीठको स्पर्श कर रही है,—घरमें बढ़ना और निर्मल वायु लगनेपर घटना।

आँख।—सभी चीजें बड़ी दिखाई देती हैं ( निकोल, नक्स-मस, फाइजस ) मानो दोनों आँखें पर्देसे ढकी हैं। आँख टकटकी लगी हुई और खुली, या अध-मुँदी, बिगड़ा हुआ भाव।

मुखमण्डल आदि।—मुँहकी पेशियाँ सब सिकुड़ा करती हैं। मुँहके चारो ओर सुरसुरी,—मानो कीड़े रेंग रहे हैं। मुँहके चारों ओर दाने निकलना। मृगी रोगमें मुँहसे फेन निकलता है ( इनैन्थि )। निगलनेमें गड़बड़ी। रह-रहकर कण्ठ और अन्ननलीमें संकोचन मालूम होना। कोई पतला जलीय पदार्थ पीनेपर गड़गड़ शब्द करता हुआ पाकस्थलीमें प्रवेश करता है। मानो जीभ, मुख-विवर और कण्ठका भीतरी भाग जल गया है। जीभमें अकड़नकी वजहसे रोगी बोल नहीं सकता।

पाकस्थली।—एकदम अरुचि पर जीभ साफ-सुथरी ( मिचली अथच जीभ साफ-सुथरी=इपिका, पाकाशयके विकारके साथ साफ-सुथरी जीभ=

सिना, डिजि )। गर्भावस्थामें भोजनसे अरुचि ( ऐपिट-टार्ट,—भोजनकी बात याद आनेपर उसका जी मिचलाने लगता है—सिपि )। मुंह सूखा और तेज प्यास। हिचकी ( ऐमोन मूर, आर्स्नो, ब्रन्ने, आयोड, लाई, मैग, फास, मार्क-सोल, निकोल, नक्स-मस, नक्स-वोम )। गर्भावस्थामें तीते बादामके स्वाद-वाली डकार। खाँसते-खाँसते खायी हुई चीजकी कै हो जाती है। बोलनेकी शक्ति न रहनेके साथ पाकाशयमें भयानक दर्द। पाकाशय और अन्त्राशयमें जलन और ठण्डक मालूम होना। पाकस्थली प्रदेशमें संकोचन और उदरमें काटने-की तरह दर्द।

**अन्त्राशय ।**—यकृतमें सूक्ष्म शलाका बेधनेकी तरह दर्द और दबाव मालूम होना। यकृत-प्रदेश फूल उठता है और ऐसा दर्द मालूम होता है, मानो त्वचाके नीचे फोड़ा हो गया है या वहाँपर एक फोड़ा फटना चाहता है। यकृत फूला और कड़ा ( आर्स, सिह्वो, डिजि, ग्रैफ, मैग-मूर, रैटान ) क्षय होनेवाला यकृत ( लैके, लाई, नक्स-मस, फास )। नाभिप्रदेशमें मानो कसकर पकड़ लेता है ऐसा दर्द। तीसरे पहर उदरके भीतर अन्त्रशूलकी तरह और रातमें मूर्द्धादेशमें फाड़नेकी तरह दर्द। बोलने या ज्यादा परिश्रम करनेपर उदरमें ऐसा मालूम होता है, मानो नाभि-प्रदेशसे कमरमें पीठकी ओर एक भारी गुल्ला आकर गिरता है। रातके अन्तिम भागमें एकाएक अजीर्णके लक्षण और तलपेटमें दर्द पैदा हो जाता है, पर शय्यासे उठनेपर फिर नहीं रहता।

**मलान्त्र और मल ।**—मलका पतलापन—मल हरे रंगका, पतला और आँव-भरा, बहुत खून मिला, हृद्प्रदेशमें श्वासरोध होनेके उपक्रमकी वजहसे रोगिनीको बाध्य होकर सो जाना पड़ता है, अनजानमें मल निकलना। कब्जियत, मल कड़ा और सूट और बड़े कष्टसे और बहुत वेग देनेपर निकलता है। पाखाना लगता है, पर पाखाना होता नहीं है, केवल वायु निकलता है। विसूचिका रोगमें पेशाब रुकना।

**स्त्री-जननेन्द्रिय ।**—आर्त्तव-स्राव, बहुत असमयमें हो हो जाता है, और स्राव बहुत ज्यादा और बहुत पतला खून मिला होता है, इसके साथही रातमें मूर्द्धा-देशमें फाड़नेकी तरह दर्द। स्तनमें और स्तनके नीचे जलन और डंक मारनेकी तरह दर्द। गर्भावस्थामें कलेजेमें धड़कनके साथ श्वास रुक जाना चाहता है और मानो रोगिनी हाँफा करती है, कभी कभी आराम मिल-नेकी आशामें बाध्य होकर सो जाना पड़ता है ( सोरिन )।

**श्वास-यंत्र।**—स्वरनालीमें खाल उधड जानेकी तरह दर्द मालूम होना और बहुत ज्यादा श्लेष्मा सचय, स्वरनालीका आक्षेपिक सङ्कोचन, बहुत ज्यादा गोंद या माडकी तरह श्लेष्मामय और खून मिला कफ निकलता है। श्वास-प्रश्वास धीमा, क्षीण और घडघड शब्द करनेवाला, दमाकी तरह। श्वास-क्षच्छ्रताके साथ ऐसा मालूम होता है, मानो फेफड़ा सम्पूर्ण रूपसे नहीं फैल रहा है। या मानो फेफड़ा मेरुदण्डपर चढ रहा है। रह-रहकर वक्षमें दबाव मालूम होता है। श्वासकी कमीकी वजहसे रोगी सामान्य कारणसे भी हाँफा करता है और बार-बार अपने वक्षपर हाथ रखता है, मानो उसमें किसी तरहका दर्द मालूम होता है, कई कदम दौड़ते ही या चलने अथवा सीढी चढनेपर ऐसी ही हँफनी पैदा हो जाती है। खाँसी खुसखुसी, कण्ठमें खुजली और श्वास-क्रच्छ्रता। हृद्रोगके कारण पैदा हुई खाँसी, रोगी सो नहीं सकता। (कैम्फ, कास्टि, कोना, क्रोटोन, ड्रोसे, हायो, पल्स), स्वरनालीकी श्लैष्मिक झिल्ली आदिमें बहुत सूखापन या निरसता मालूम होनेके समय साँय साँय शब्द करनेवाला श्वास-प्रश्वास (ऐण्टि-टार्ट, हिप, इपिका, कैलि-बाई, कैलि-कार्ब, कैम्बियु, स्पञ्जि), सन्ध्याके समय (फास, स्पञ्जि, सल्फ, रास), शरीर हिलानेपर (बेल, ब्राई, कार्बो-वेज क्रियो,—तेजीसे हिलानेपर=नैट्र-म्यूर), माथा झुकानेपर (कास्टि, लाई)। खाने-पीने बाद (ऐका, हायो), या उत्ताप लगनेपर (ऐसिड-नाई, ब्राई, लाइ, पल्स) बढना, बहुत ज्यादा माडकी तरह श्लेष्मा मिला और उसपर खूनकी बूंद (ऐकोन, आर्स, डरिजि, फेर, फेर-फास, इपिका, फास, पल्स)। बलगम। हुप खाँसी,—सूखी, साँय साँय शब्द करनेवाली, बलगम नहीं निकलता। फेफड़ेमें पक्षाघातका आक्रमण होनेकी सम्भावना (ऐण्टि-टार्ट,)। हुप खाँसीकी अन्तिम अवस्थामें खाँसी, जब रोगी बहुत क्षीण हो जाता है और उसमें उठनेकी शक्ति नहीं रह जाती तथा स्नायविक उत्तेजना होनेके कारण आक्षेपिक लक्षण सब प्रकट हो जाते हैं। नव जात शिशुमें नीलापन (बेरे, कैक्ट, कार्बो-वेज, लैके), साधारण परिश्रमसे जवान आदमियोंका नीलिमा रोग बढ जाना।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—गर्दनके बाएँ पार्श्वमें, गर्दनकी पीठपर और कमरमें अकडन। ग्रीवापृष्ठपर भार मालूम होता है, विशेषकर निर्मल वायु सेवनके समय, रोगी सामनेकी ओर जब माथा झुकाये रहता है, तब अच्छा रहता है। त्रिकास्थि प्रदेशसे सिटप स्थानतक दर्द। दाहिने कन्धेमें अवशता और सुई

गड़नेकी तरह दर्द। दाहिनी कलाई या मणिबन्धमें मानो मोच आ गयी है, ऐसा दर्द मालूम होता है (ऐल्यू, कास्टि, जेल्स, राई)। हाथको गिरायें सब फूल जाती हैं और ऊँची उठ जाती हैं (सिङ्को, ऐसिड-फ्लू, हैमा, लिड, ओपि, पौलिगोन, पल्स)। बाएँ उरु-शिखर प्रदेशमें दर्द, मानो मोच आ गयी है (वायु सेवनके लिये चलनेके समय=हिप)। पैर-पर पैर रखनेपर या बैठनेपर दोनों पैर सुन्न हो जाते हैं या उनमें झुनझुनी आ जाती है। गुल्फके नीचे जखमकी तरह मालूम होना। अपनी जगहसे उठनेपर निचला पैर अकड़ जाता है, जानुतक, दोनों पैर लसदार पसीनेसे तर मालूम होते हैं—ताण्डव रोग।

**सार्वाङ्गिक।**—जीवनी शक्तिकी निष्क्रियता और प्रतिक्रियाका अभाव, विशेषकर फेफड़ा और हृत्पिण्ड आदि श्वासयन्त्रके रोगमें उसका विकास (शिथिल तन्तुवाले मनुष्योंकी देहमें प्रतिक्रियाका अभाव=कैप्स,—रोगीमें निद्रालुता और मोहका भाव पैदा हो जानेपर=ओपि,—स्नायविक रोग आदिमें=वैलारि और ऐम्ब्रा),—रोगीकी देह बरफकी तरह ठण्डी, श्वास-प्रश्वास शीतल और नाड़ी तेज। —उदर रोगाधिकारमें (कार्बो-वेज)—कच्छु-विषसे दूषित रोगी और ऐसे रोगी जिन्होंने अपने प्राणकी आशा त्याग दी हैं, प्रतिक्रियाका अभाव (सोरिन)। जीवनी शक्तिका बहुत तेजीसे अवसाद (कैम्फो, ऐसिड-हाइड्रो), बहुत देरतक ठहरनेवाली मूर्च्छा (ऐसिड-हाइड्रो, कैम्फो)। अपस्मार या मृगी,—जबड़े जकड़ जाते हैं और मुहसे फेन निकलता है। ताण्डव रोगमें लगातार अङ्ग-प्रत्यङ्ग आदि घूमा करते हैं। रोगी मुहूर्त्त भरके लिये भी स्थिर नहीं रह सकता, अस्पष्ट बातें बोलता है पर जब कोई समझता नहीं है तो उसे भयानक क्रोध आ जाता है, प्रकोपके पहले, समय और बाद रोगी हाँफा करता है, उसका शरीर दुबला हो जाता है, शरीरकी त्वचा नीली हो जाती है, डर जानेके कारण अपस्मार (ऐगार, ब्यू फो, कैल्के, कास्टि क्यप्रम इग्ने, स्ट्रैमोन)। हाथ पैरोंका पक्षाघातके साथ संन्यास।

**निद्रा।**—मध्याह्न भोजनके बाद और सन्ध्याके समय दुर्दमनीय निद्रावेश। जोरसे नाक बोलनेके साथ नींद आना (बेल, साइली, ओपि, रास, स्ट्रैमोन)।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—यक्ष्मा-रोगाधिकारमें शीत ज्वर और पसीना बार बार होने लगता है। तीसरे पहर और सन्ध्याके समय जाड़ा

मालूम होना, शीत और कम्पन, बाहरी उत्ताप लगनेपर भी नहीं घटता सन्ध्यासे आधी राततक उत्तापके बाद सवेरे तक पसीना निकला करता है भोजनके बाद पसीना निकलना, शारीरिक उत्तापकी कमी।

**वृद्धि**।—माथा झुकानेपर, बैठनेपर ( दमा ), सन्ध्याके समय भी रातमें।

**घटना**।—सीधे बैठनेपर, सामनेकी ओर माथा झुकानेपर, नींदके बाद

**प्रतिविष या दोषघ्न**।—कैम्फो, काफि, इपिक, ओपि।

**सम्बन्ध**।—**सदृश**।—कैम्फो, एसिड-हाइड्रोसायान, ओपि, कार्बो वेज, हायो, लैके, ऐण्टि टार्ट, डिजि, व्यूफो, बैराइ-कार्ब।

**तुलनीय**।—कैम्फर ( हिमाङ्गावस्था ); ओपियम, सोराइन, वेलाि कैप्सि, ( प्रतिक्रियाका अभाव ), लैके, चायना, डिजि, ऐण्टि-टार्ट, ( श्वा प्राय रुकी हुई ), कार्बो वेज ( हिमाङ्गावस्था ), केलि-कार्ब ( सुई बेधनेके तरह यन्त्रणा ), नक्स-वोमिका ( तन्द्रा )।

**शक्ति**।—मूल अर्कसे ६ ठा या ३० शततमिक क्रम।

**क्रिया स्थायित्व**।—४ से ७ दिन।

---

## लिडम पेलस्टर।

### ( LEDUM PALUSTRE )

**दूसरा नाम**।—मासटि।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—समूचे ताजे गाछ और सूखे पत्ते आदिसे मूल अ तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग**।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक हु है —उदरी, दमा, दंशन, चोटका व्रण या काले दाग पड़ना, बहरापन, का का प्रदाह, अकौता, मुँहासा, पैरमें दर्द, वात या सन्धिवात, खून नि लना या खून मिली खाँसी, हाथमें दर्द, सन्धियोंमें दर्द, तेज धार या शला

बेधनेकी तरह जखम, चर्म रोग, धनुष्टङ्कार, गुटिका दोष या क्षयकास, पंसाहा माता, आँगुलहाड़ा, नाना प्रकारके जखम इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास**।—डा॰ ऐलेन कहते हैं—पुराना वात, सन्धिवातयुक्त धातुवाले व्यक्तियोंके लिये और शराब आदि पीनेके दुष्परिणाममें यह उपयोगी है। पुराने वात व्याधि और चोट आदिके कारण रोगाधिकारमें जिन रोगियोंका शरीर हमेशा ठण्डा रहता है, रोगीको हमेशा सर्दी या जाड़ा लगा करता है और जहाँ शारीरिक उत्तापकी बहुत कमी दिखाई देती है (लोरो, सिपि फाइलि) और रोगवाला या चोट खाया हुआ अंश छूनेपर बहुत सर्द मालूम होता है, ऐसे स्थानोंपर लिडम बहुत अधिक उपयोगी है। चोटके कारण रोग आदिमें (चोटके प्रकार भेदसे, चार दवाएँ साधारणतः व्यवहृत हुआ करती हैं अर्थात आर्निका, कैलेण्डियुला, लिडम और हाइपिरिकम, आर्निका—कुचलने, कैलेण्डियुला—कटने, हाइपिरिकम—त्वचा फटनेकी वजहसे जखम आदि, और लिडम—आलपीन, काँटी, काँचके टुकड़े वगैरह गड़ जानेपर या कीड़े आदिके काटनेपर) लाभ किया करता है। रोगवाली जगह यदि रोगी या कोई दूसरा छूता है, तो बहुत ठण्डी मालूम होती है, पर रोगीको यह छूए बिना मालूम नहीं होता। इसका एक दूसरा अनन्य साधारण लक्षण यह भी है, कि रोगवाला अंश इतना ठण्डा रहता है और रोगीके शरीरमें उत्तापकी इतनी कमी रहनेपर भी उसे गर्मी बिलकुल ही सहन नहीं होती। वातरोगवाले धातुके मनुष्योंमें और बहुत ज्यादा शराब आदि पीनेकी वजहसे जिनका स्वास्थ्य खराब हो गया हो उन मनुष्योंके लिये भी यह बहुत लाभदायक है। चोटकी वजहसे काला दाग पड़ जाये तो यह बहुत ही लाभप्रद है। आंख और पलकोंमें चोटकी वजहसे दाग, खासकर यदि सफेद आवरकके पीछे ज्यादा परिमाणमें खून निकला करता हो और योजकत्वक और पलकोंमें काले दाग पड़ जायें यह एक उसकी प्रधान दवा है। वातरोग निचले अङ्गमें आरम्भ होकर ऊपरी अंगमें फैलता है, रोगवाला अंश दुबला पड़ जाता है, दर्द सुई गड़नेकी तरह, फाड़नेकी तरह या टपक जैसा, शरीर हिलानेपर, रातमें—शय्याके उत्तापसे बढ़ना, और रोगवाली जगह, बरफकी तरह ठण्डे पानीमें डुबा रखनेपर घटना। पैरसे जानुतकके अंशमें और गुल्फ सन्धिमें सूजन तथा ऐसा मालूम होता है मानो मोच आ गयी है, चलनेके समय ऐसा ही असह्य दर्द होता है। पैरके अंगूठेकी जड़की गांठ फूली और दर्द भी हो जाती है, एँड़ीके नीचे ऐसा दर्द होता है,

मानो चोट लग गयी है, तलवा और गुल्फ सन्धिके नीचे बहुत खुजली, खुज-लानेपर और शय्याके उत्तापसे खुजलीका बढना, चरण और गुल्फ सन्धिमें जभी तभी मोच आ जाया करती है। तेज सलाई आदि गडनेके कारण या चूहा, कीडा, मच्छड आदि काटनेके कारण जखम, शराबियोंकी तरह ललाटमें और गालमें ददासा चकत्तेका दाग या भूरे रंगका व्रण निकलना,—छूनेपर शूल वेधनेकी तरह दर्द मालूम होता है। बहुत दिन पहले चोटकी वजहसे शरीर के किसी खास अंशमें वर्ण-विकार अर्थात बदरंग हो जाना और काले दागका हरा हो जाना वगैरह कई अवस्था या लक्षण लिडमके अव्यर्थ निर्णायक लक्षण माने जाते हैं।

## लक्षणावली।

**मन**।—अकेलेमें रहना पसन्द करता है ( आर्नि, जेलस, रास )। बहुत अधिक क्रोधी स्वभाव, सभी विषयोंमें असन्तुष्ट, अपनी जातिका विद्वेषी ( लाई )। किसीके साथ अच्छी तरह बात नहीं करता ( कैमो ) और बहुत चिडचिडा स्वभाव।

**मस्तक**।—बेहोश बना देनेवाले सरमें चक्करकी वजहसे सामने या पीछेकी ओर गिर जानेका उपक्रम ( कास्टि )—माथा झुकानेपर या निर्मल वायु लगनेपर बढना। नशेके जैसा सरमें चक्कर आना, विशेषकर निर्मल वायु सेवनके लिये चलते समय सरमें चक्कर—भोजनके बाद जडताका अनुभव होना, माथा पीछेकी ओर झूल जानेका उपक्रम हो जाता है ( स्ट्रैमोन ) बेहोश करदेनेवाले सर-दर्दकी वजहसे मस्तिष्कमें जडता मालूम होना। टपक की तरह सर-दर्द, माथा ढक लेनेपर बहुत बुरा मालूम होता है और ऐसा दर्द मालूम होता है मानो चारों ओरसे माथा दबाया जा रहा है। शंख-देश या कनपटीमें, सरके पिछले भागमें और कानमें ऐसा सर-दर्द मानो चबाया जा रहा है ( ललाटमें ऐसा ही दर्द=पलस )। एकाएक पानीमें भींज जानेके कारण सर-दर्द ( सर्दी लग जानेपर=ब्राई, ग्लोन, नैट्र-सल्फ, रास, डायो )। चलनेके समय एकाएक पैर फिसल जानेपर माथा झनझना उठता है मानो माथेमें किसीने जोरसे लाठी मार दिया ( बेल, कोना, ग्लोन, ऐसिड, नाई, स्पाई=प्रत्येक कदमपर=बेल, ब्रग्ने, सल्फ )। माथा कपडेसे ढका रहना सहन नहीं होता ( जेलस )। नाकसे बहुत देरतक खूनका स्राव।

**आंख।**—उपतारामें नश्तर लगवाने बाद आंखके सामनेवाले प्रकोष्ठमें खूनका स्राव। आंख और पलकोंमें दबाने या रगड़ खा जानेकी वजहसे चोट—विशेषकर आंखके भीतरकी शिरा फट जानेकी वजहसे ज्यादा परिमाणमें खूनका स्राव। पलक और योजकत्वचामें काला दाग पड़ना ( आर्नि, हरिजि, हैमा, कैलिमूर, नक्स, आंखके गोलेमें बहुत दर्द रहनेपर=सिम्फिट,—आंख या पलकोंमें चोट=आर्स, सिम्फिट )। रोशनीका सहन न होना,—आंख खोलनेकी चेष्टा करनेपर बहुत तकलीफ होती है। फैली हुई पुतली। आंखके गोलेके पीछे धीमा धीमा दर्द या दबाव मालूम होना,—मानो आंखमें भीतरसे धक्का देकर बाहर निकाल देनेकी चेष्टा करता है ( ब्राई, कैमोलाइड, हुग्ने, नक्स, फाइटो, स्पाई )। आंखोंके प्रदाह या दर्द रोगमें सवेरे आंख चिपक जाती है, पलकोंके अगले भागमें जलन होती है और ऐसा मालूम होता है, मानो उसमें बालूके कण घुस गये हैं ( आर्स, कार्बो-वेज, कोरेल, इयुफ्रे, ऐसिड फ्लू, हिप, सिडोरिन, साइलि, सल्फ )। आंसू गिरना, स्राव त्वचाको चय करनेवाला ( आर्स, इयुफ्रे, हैमा, क्रियो, लाई, हुग्ने, मार्क ), आंखकी निचली पलक और गाल आंसू लगनेके कारण जखम भरे हो जाते हैं ( कोलचि, इयुफ्रे, मार्क, नैट्र-मूर, नक्स वोम )। आंख पक जाती है और उससे बदबू निकला करती है ( आर्जेण्ट नाई, ग्रैफा, कैलि-आयोड, लैके, पेट्रोल )।

**कान।**—कानमें सों-सों शब्द,—मानो उसमें हवा बह रही है, श्रवणशक्तिकी हीनता, विशेषकर दाहिने कानकी, मानो इस कानके छेदको किसीने रुईसे बन्द कर दिया है ( ऐनाक, ब्राई, ऐसेर ), केश छँटवानेपर ( पल्स,=केश कटवानेपर कर्णरोग=बेल, ग्लोन, फास ) और माथेमें सर्दी लगनेपर ( पल्स )।

**मुखमण्डल आदि।**—शराबियोंकी तरह ललाटदेश और गण्डस्थलमें दाने और लाल व्रण निकलना ( ऐग्रिकस, छूनेपर उसमें डंक मारनेकी तरह दर्द मालूम होता है, चेहरा फूला और पर्यायक्रमसे म्लान और लाल हो उठता है ( ऐकोन, ऐमिल, कैम्फा, सिड्रो, क्रोकस, हुग्ने मैंग-कार्ब, इग्नेशि, पल्स, रास, वेरेट )। मुखमण्डलके चारों ओर पपड़ी जमी सूखी दादकी तरह फुन्सियाँ। हवा लगनेपर उनमें जलन होती है। चिबुकके नीचेकी ग्रन्थिका बढ़ना। जीभके अगले भागमें डंक मारनेकी तरह दर्द। मुँहका स्वाद तीता और मुँहसे बदबू निकलती है।

**गलेके भीतर।**—गलेके भीतर जखम—तेज डंक मारनेकी तरह दर्द, निगलनेके समयके सिवा अन्य समय दर्दका बढ़ना। मानो गलेमें एक गोला अड़ा हुआ है ऐसा मालूम होना, निगलनेके समय डंक मारनेकी तरह दर्द। अशुभ या साघातिक गलेका घाव ( लैके, लेक-कैन, सेग्राड )। निर्मल वायु सेवनके लिये घरके बाहर टहलनेपर गलेमें बहुत उत्ताप मालम होता है।

**पाकाशय आदि।**—जल्दी-जल्दी खानेके बाद वक्षोस्थिमें एकाएक अकड़नकी तरह दर्द, थोड़ा खानेके बाद पाकस्थलीमें भार और जड़ता मालूम होना। एकाएक मुँहमें पानी भर आना या मुख-प्रसेक। थूकनेके समय मिचली। उदरके ऊपरी अंशमें भार और पूर्णता मालूम होना। रोज सन्ध्याके समय आँतोंमें शूलका दर्द पैदा हो जाना। उदरमें इस ढंगका दर्द मालूम होता है, कि मानो आँतोंमें चोट आदि लग गयी है। नाभिसे मलद्वारतक दर्द मानो पतला पाखाना हुआ करता है, अग्निमान्द्य और दोनो पैर बरफकी तरह ठण्ढे। बहुत ज्यादा देरतक बैठे रहनेपर श्रोणिदेशमें या कमरमें दर्द। उदरी।

**पेशाव।**—पेशाबके बाद मूत्रनलीमें जलन। पेशाबके समय पेशाबकी धार बार-बार बन्द हो जाती है। मलनालीमें खुजली, लाली और उससे पीब बहना। मूत्रनालीकी सूजन।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—प्रबल और बहुत देरतक स्थायी रहनेवाला लिङ्ग-का कड़ापन। खून मिला या रसकी तरह वीर्य स्खलन, प्रदाहसे पैदा हुए शिश्नकी सूजन। ऐसा मालूम होता है, कि मूत्रनाली रुक गयी है। कामेन्द्रियमें उत्तेजनाकी अधिकता।

**श्वासयन्त्र।**—स्वरनालीमें खुजली और रक्तकास। खाँसी आनेके पहले श्वास रुक जाती है और कभी कभी धनुष्टङ्कारकी तरह आक्षेप पैदा हो जाता है। हूप खाँसीकी तरह सुस्त करनेवाली आक्षेपिक या शरीरको हिला देनेवाली खाँसी। सवेरे तङ्ग करनेवाली खाँसी और वक्षमें उत्तेजनाके साथ पीले रङ्गका कफ निकलना। श्वास-प्रश्वासके समय लगातार दो बार दीर्घश्वास लेना पड़ता है, बच्चोंके रोनेके बाद जैसा होता है, वैसा ही। रातके बारह बजनेके बाद या रातके अन्तिम भागमें बदबूदार, पीवकी तरह या फेन भरा चमकीला लाल रङ्गका खून ( एकोन ) मिला कफ निकला करता है। वक्षमें जलन

और दर्द, मणोस्थिके नीचे तेज दर्द और स्पर्श सहन न होना। वक्षमें तेज शलाका बेधनेकी तरह दर्द। फेफड़ेमें पीबका खराब हो जाना। रक्तकास और वातका दर्द पर्यायक्रमसे पैदा हो जाता है। सीढ़ी चढ़नेके समय श्वासरोध। कभी-कभी कलेजा जकड़ जाता है, शरीर हिलाने और चलनेपर बढ़ना। श्वास-प्रश्वासमें वक्षमें दर्द, और ऐसा मालूम होता है, मानो उसमें कोई सजीव पदार्थ हिल रहा है। वक्षके ऊपर और बाहुके ऊपरी अंशमें पनसाहाकी तरह दाने निकलना, कुछ दिन बाद पपड़ी जमकर अच्छा होता है।

प्रत्यङ्ग आदि।—वृहत् और क्षुद्र सन्धियोंका वातका दर्द—निचले अङ्गसे आरम्भ होकर क्रमशः ऊपरकी ओर चला जाता है (ऊपरी अङ्गसे नीचेकी ओर उतरनेवाला=कैलिमया), विशेषकर जहाँ कोलचिकमके बहुत ज्यादा या अपव्यवहारकी वजहसे रोगवाला अंश बहुत क्षीण हो जाता है, रोगवाली सन्धिमें वातकी गुटिका या वाताश्मरी (आर्टिका-इयु) पैदा हो जाती है और इस सन्धिमें बहुत दर्द हो जाया करता है, नया या पुराना सन्धि-वात—बाईं स्कन्ध सन्धि और दाहिनी वंक्षण-सन्धिमें रोग हो जाता है, (बायें ऊर्द्धाङ्ग और दाहिने निम्नाङ्गमें रोग=ऐगार, ऐगिल-टार्ट, स्ट्रैमोन,—दाहिना ऊर्द्धाङ्ग और बायाँ निम्नाङ्ग आक्रान्त होनेपर=ऐम्बा, ब्रोम, मिडोरिन, फास, ऐसिड-सल्फ,—दाहिना कन्धा और बाईं ऊरु सन्धिपर रोग होनेपर—लोरो), रोगवाला अंश पतला पड़ जाता है (ग्रेफा, प्लम, लेथाई-सैट)। दर्द सूक्ष्म शलाका बेधनेकी तरह, फाड़नेकी तरह और टपक पैदा करनेवाला, शरीर हिलानेपर, रात्रिके समय, शय्या और शय्यावरणोंके उत्तापसे (मार्क) दर्दका बढ़ना, बरफके पानीमें पैर डुबा रखनेपर (सिकेलि) घटना। रोगीकी देह उत्तापहीन (लोरो, सिपि, साइलि, परन्तु साइलिसियाका रोगी हमेशा गर्म कपड़ेसे शरीरको ढँके रहता है, लीडमकी तरह शय्याके उत्तापसे उसकी यन्त्रणा नहीं बढ़ती)। रोगीको हमेशा शीत मालूम होता है और शीतार्त्तता प्रकट किया करता है, पर शय्याका उत्ताप सहन नहीं कर सकता, क्योंकि उसके हाथ पैरोंमें जलन होने लगती है। रोगवाली जगह ठण्ढी रहती है पर रोगी उसे समझ नहीं पाता। पैरसे जानु और गुल्फ-सन्धि फूली हुई, चलनेके समय असह्य दर्द मालूम होता है, मानो गुल्फ-सन्धिमें चोट या मोच आ गयी है, दाहिने अंगूठेका मूलपिण्ड फूला और दर्द-भरा, गुल्फके नीचे ऐसा दर्द मानो भयानक चोट लग गयी है। पैर और

पिछले निम्नदेशमें और गुल्फके स्थानपर भयङ्कर खुजली, खुजली भी शय्याके उत्तापसे बहुत बढ जाती है ( पल्स, रास )। बायें पैरके बड़े कण्डरामें नख लगने या खीचनेकी तरह दर्द, रातमें बढना, रातके समय पसीना और इसके साथ ही बार-बार पेशाब, बायें पैरको पोटलीसे जानुके पिछले भागतकके अंशमें तेज खींचनकी तरह दर्द, रोगी बाईं करवट सो नही सकता। तलहत्थी और तलवामें शामके समय जलन हुआ करती है। हाथ पैरमे बहुत देरतक गर्म पसीना हुआ करता है। हाथ पैर सुन्न हो जाते हैं और उनमें झुनझुनी होती है। अंगुलीके बीचमें, सूक्ष्म काष्ठ-फलक प्रविष्ट होनेके कारण आँगुलहाडा। जरा भी पैर फिसलनेपर मस्तिष्कमे झुनझुनी पैदा हो जाती है। ऐसा मालूम होता है, कि किसीने जोरसे आघात किया है। ( बेल )।

**त्वचा।**—शरीरमे जगह जगह बैगनी या नीली आभा लिये चिपटे दाने। चोटकी वजहसे काला दाग ( ऐसिड-सल्फ, आर्स, फास )। बहुत दिन पहलेकी चोटकी वजहसे शरीरके किसी विशेष अंशका रंग बिगड जाना, काले दाग सब हरे हो जाते हैं। सूखे और बहुत खुजलानेवाला विसर्प, हवा लगने पर जलन हुआ करती है। रक्त-व्रण,—मतवालोंके ललाटमे और गालमें जैसा हो जाता है,—डंक मारनेकी तरह दर्द हुआ करता है। शरीरकी त्वचा सूखी, पसीनेसे रहित। तेज अस्त्र या काँटो गडनेपर ( हाइपि ) जखमका सड़ना। चूहा, मच्छड, बर्रे वगैरहका काटना ( एपिस, बेला )।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—शीतावस्था,— प्यास,— शरीरके किसी खास अंशपर मानो ठण्डा पानी ढाल दिया है—ऐसा शीत और जाडा मालूम होना, ( समूची देहमें मानो ठण्डा पानी ढाल देता है—ऐसा शीत= रास ), शरीरमें तापका बिलकुल अभाव। समूची देह थर थर काँपा करती है ( इयुपेट, जेल्स )। दोनों गाल और ललाट देश गर्म और दोनों हाथ बरफकी तरह ठण्डे, प्रत्येक दिवस सन्ध्याके समय अन्त्रशूलके साथ शीत पैदा होना। अङ्ग ठण्डे पर रोगी उसे समझ नही पाता। "प्रचण्ड शीत, रोएँ खडे हो जाते हैं और हाथ पैर ठण्डे" ( हनिमेन )। उत्तापावस्थामें प्यास न रहना, सोनेपर शरीर पसीनेसे भर जाता है, और सारे शरीरमें खुजली पैदा हो जाती है। शय्या और वातावरणका उत्ताप अधिक सहन नहीं होता—

कारण इस उत्तापसे हाथ पैर जला करते हैं ( सल्फ )। सन्ध्याके समय हाथ-पैर गर्म और शिराएँ सब फूल उठती हैं। स्वेदावस्था—बहुत ज्यादा पसीना निकलना और ओढना असह्य मालूम होता है, ललाट देशमें खट्टा पसीना होता है। स्थूल या सूक्ष्म सन्धिके वातकी वजहसे ज्वर।

**वृद्धि**।—देह हिलानेपर, सन्ध्या और रातके समय, शराब पीने, शरीर वस्त्रसे ढक लेनेके कारण, गर्म होनेपर और माथेके केश कटवानेपर ( बेल, पल्स, सिपि, ग्लोन, फास )।

**उपशम**।—शीत लगनेपर, बरफकी तरह ठण्डे पानीमें पैर डुबाये रखनेपर, माथा आदि खोलनेपर, विश्रामसे या स्थिर होकर रहनेपर।

**सम्बन्ध**।—**प्रतिविष या दोषघ्न**।—( हेरिङ्गका मत )—एपिस, कैम्फो और ( टेस्टके मतसे ) रास-टक्स।

**अनुकूल सम्बन्ध**।—बेल, ब्राई कोल्क, लाई, मार्क, पल्स, रास, सिपि, सल्फ।

**असम्बन्ध**।—अर्थात इसके साथ व्यवहार नहीं होता। सिङ्कोना, चायना।

**तुलनीय**।—आर्निका ( चोट आदि ), क्रोटोन ( चर्म-रोग ), रूटा, हैमा ( आघात ), एपिस ( रातमें पैरमें खुजली ), नेट्रम-कार्ब ( एँडोमें छालेकी तरह भाव ), साइलि ( पुराना-वात ), रास-टक्स ( वात ), सलफर ( कच्छु )।

**सदृश**।—आर्नि, क्रोटोन टिग, हैमा, रियुटा, वेलिस,—कैल्मिया, साइलि, लाइको-पोड। बहुत दिन पहले ही चोटका फल=कोना।

**शक्ति**।—३ रा दशमिकसे २०० शततमिक क्रम।

**क्रियाका स्थायित्व**।—प्राय ३० दिन।

## लेम्ना मीइनर।

## ( LEMNA MINOR )

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—समूचे पौधेसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है—दमा, नकसीर, नाककी बीमारी, नाकके भीतर अर्बुद इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—नाक सम्बन्धी बहुतसे रोगमें यह विशेष लाभदायक है,—नासा, नाक रुकना और नाकसे सर्दीका स्राव। सवेरे नाकसे बदबू आना, मुँहका स्वाद कडवा, नासाकी वजहसे श्वासरोग, जलीय वायुमें और बहुत अधिक वृष्टिके समय बढना वगैरह लक्षण इसके विषयीभूत है।

## लक्षणावली।

**नासिका।**—नासारोग या नासाबुर्द (कैल्के, थूजा, टियुक्रि), नाककी जवास्थिका फूलना। नाकके भीतरसे बदबू निकलती है (ऐनाक), घ्राण शक्तिका न रहना। नाकमें सर्दी मालूम होना, नाक रुकना, नाकका अर्बुद फूलकर नाक रोक देना चाहता है, जलीय तर हवामें अर्बुद बढ जाता है। बहुत दिनोंका पीनस या पूतिनस्यरोग (अरम, कैलि-बाई, सिफिल), सामान्य ठण्डी हवा लगनेपर या रातकी हवा लगनेपर रोगीको सर्दी हो जाती है। नासा रन्ध्रके ऊपरी अशमें जखम पैदा करने वाली, कण्ठनालीके ऊपरी अशमें सूखापन मालूम होना और पेट फूलना। दाहिने नाकके छेदसे सूखा नासा-मल (कैलि-बाई) निकलता है। दाहिने नासा-रन्ध्रसे दाहिनी कानके छेदतक दर्द, मानो दोनों रन्ध्र एक सूतसे बँधे हुए हैं। नासाके दोषकी वजहसे श्वास कृच्छ्रता, जलीय वायुमें वृद्धि। प्रबल सर्दी, बार बार छींक (एलियम-सिपा, युफ्रे, आर्स, मार्क, साइक्लो) और बहुत ज्यादा पीले रगका श्लेष्मा का स्राव। क्षय करनेवाला नाकका प्रदाह,—नासारन्ध्रसे बहुत ज्यादा परिमाणमें सूखा या पीवकी तरह बदबूदार श्लेष्मा या पपडी निकला करती है। नाकके पिछले छेदसे बहुत बदबूदार श्लेष्मा निकलता है।

**मुख-विवर।**—सवेरे शय्यासे उठनेपर मुंहका स्वाद बहुत कड़वा हो जाता है ( पक्स )। स्वरनालीका मुंह या तालुमूल बहुत सूखा मालूम होता है।

**अन्त्राशय आदि।**—ऐसे दर्दके साथ मानो आंतें मरोड़ खा रही हैं पतले दस्त आना, उदरमें कुड़कुड़ शब्द हुआ करता है। मलका पतलापन और तलपेटमें एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्वतक दर्द ( लैके, लाई ), भोजनके बाद वृद्धि। पाखाना होनेके समय मलद्वारमें बहुत उत्ताप मालूम होता है।

**वृद्धि।**—जलीय वायुमें, बर्सातके दिनोंमें, शीत लगते ही और भोजनके बाद।

**सम्बन्ध।—सदृश—तुलनीय।**—थरम, ऐलियम-सिपा, टियुक्रि, घृणा ( नाकके भीतर अर्बुदके सदृश मांस ) कैड्मी-सल्फ, कैलि-बाई, सिफिलिन, साइक्रो, मार्क, सोरिनम।

**शक्ति।**—३० दशमिकसे २०० शततमिक क्रम।

---

## लियोनरस-कार्टियाका।

( LEONURUS CARDIACA )

**दूसरा नाम।**—मदर वार्ट।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे उद्भिदसे अरिष्टके आकारमें तैयार किया जाता है।

**उपयोगिता और आभास।**—ऋतुस्राव और प्रसवके बादवाला स्राव रुककर बहुतसे उपसर्ग, आमाशय, प्रबल प्यास, उदरमें तेज दर्द, प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

**सम्बन्ध।—दोषघ्न।**—थार्स।

**तुलनीय।**—लैन्था पुलिसियम, हेडियोमा।

**शक्ति।**—निम्न-शक्ति।

---

## लेपिडियम बोनारियेन्स ।

## ( LEPIDIUM BONARIENSE )

**दूसरा नाम ।**—लेपिडियम मेस्ट्रोका, क्रेस ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—ताजी पत्तोंसे विचूर्ण या अरिष्ट दोनों ही आकारमें तैयार हो सकता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—हृद्‌पिण्ड और स्तन ही इसके प्रधान क्रिया-स्थल हैं और साधारणत बाएँ अङ्गकी बीमारियोंमें ही इसका भरपूर फायदा दिखाई देता है ।

हृत्‌पिण्डकी बीमारीमें बाये बाहुका सुन्न हो जाना और दर्द और पाकाशयका शून्य मालूम होना इसका निर्देशक लक्षण है ।

मस्तक, मुखमण्डल, वक्षस्थल, कमर और जानुमें अस्त्र गड़नेकी तरह दर्द—विशेषकर यह दर्द यदि केवल बाएँ अङ्गमें ही मालूम होता हो तो इससे विशेष उपकारकी आशा की जा सकती है ।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—लेके, आर्निका, लाइकोपस, रेफेनस, घ्रेसि-वार्स ।

**शक्ति ।**—निम्न शक्ति ।

---

## लेप्टाण्ड्रा या वेरोनिका वर्जिनिका ।

## ( LEPTANDRA OR VERONICA VIRGINICA )

**दूसरा नाम ।**—ब्लैक-रूट ।

**प्रस्तुत प्रक्रिया ।**—ताजी जड़का मूल अर्क और सूखी जड़का विचूर्ण तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है—उदरी, पैत्तिकता, पैत्तिक ज्वर, कब्जियत, अतिसार, आमाशय, अजीर्ण, सर-दर्द, कामला, यकृतकी बीमारियाँ, स्वल्प-विराम ज्वर, पीतज्वर इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास।**—पित्तकी वजहसे या पित्त-विकारसे उत्पन्न हुई बीमारियोंमें, अलकतरेकी तरह काला मल मौजूद रहनेपर लेप्टाण्ड्रा का व्यवहार प्रसिद्ध है। इसके आगे लिखे कई सर्वश्रेष्ठ निर्णायक लक्षण हैं:— (१) जीभपर पीले रङ्गका लेप, (२) यकृतमें लगातार दर्द और पाकस्थलीमें सुस्ती और खालीपन मालूम होना और यकृत प्रदेशमें भार मालूम होनेके साथ पित्तकी तरह बहुत बदबूदार काले पीचकी तरह पाखाना होना। "बहुत अधिक सुस्ती, आच्छन्न भाव, त्वचापर उत्ताप और सूखापन तथा पसीना न होना, मुर्देकी तरह हाथ-पैर ठण्डे, घोर वर्ण, बदबूदार, अलकतरेकी तरह काला या पानीकी तरह, खून मिला, श्लेष्मामय मल निकलना और कामला या पीले रङ्गकी देह लेप्टाण्ड्राका एक अव्यर्थ सिद्धिप्रद लक्षण है।"

## लक्षणावली।

**मन।**—दिनभर दुःखित भाव और उत्तेजना।

**मस्तक।**—ललाटमें प्रचण्ड सर-दर्द,—चलनेपर दर्दका बढ़ना, यहाँतक कि वह असह्य हो उठता है, मानो कोई माथेके केश खींच रहा है, ऐसा मालूम होना ( ऐल्यु, ड्यु )। ललाटदेशका सर-दर्द, मस्तिष्कके गभीरतम प्रदेशमें दर्द मालूम होता है ( बैप्टिसिनम, लेमियम-ऐल )। ललाटमें लगातार धीमा-धीमा दर्द, शंखदेश या कनपटीमें ज्यादा दर्द मालूम होना, इसके साथ ही नाभि-प्रदेशमें दर्द। पित्तकी अधिकताके कारण सर-दर्द, कब्जियतमें मुँहका कड़वा स्वाद और अजीर्णके साथ, निद्रालुता और निराशा।

**आंख।**—आँखमें दर्द और करकराहट होती है, लगातार आँख बहना, पलक सट जाती है ( इयुफ्रे )।

**पाकस्थली।**—जीभ पीले लेपसे ढकी या जीभकी जड़से अगले भागतकके अंशके बीचमें कालापन। मिचली और उठनेके समय बहुत सुस्ती मालूम होती है, पित्त-वमन, जीभ पीली और यकृत प्रदेशमें शूलके आघातकी तरह दर्द और काले रंगका मल निकलना। उदरके ऊपरी प्रदेशमें शून्यभाव। पाकस्थली और क्षुद्रान्त्रके भीतर भयानक यन्त्रणा और दुर्दमनीय मलवेग, पाकाशय और यकृतमें जलन और दर्द, पानी पीनेपर ( डिजि ) बढ़ना। राक्षसी भूख या क्षण-क्षणभरपर भूख लगना। रातके अन्तिम भागमें नींद खुलनेपर बहुत भूख मालूम होना और उदरके ऊपरी भागमें बहुत दर्द,—

## लेपिडियम बोनारियेन्स ।

## ( LEPIDIUM BONARIENSE )

**दूसरा नाम ।**—लेपिडियम मेस्ट्रोका, क्रेस ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—ताजी पत्तोंसे विचूर्ण या अरिष्ट दोनों ही आकारमें तैयार हो सकता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—हृद्‌पिण्ड और स्तन ही इसके प्रधान क्रिया-स्थल है और साधारणतः बाएँ अङ्गकी बीमारियोंमें ही इसका भरपूर फायदा दिखाई देता है ।

हृत्पिण्डकी बीमारीमें बायें बाहुका सुन्न हो जाना और दर्द और पाकाशयका शून्य मालूम होना इसका निर्देशक लक्षण है ।

मस्तक, मुखमण्डल, वक्षस्थल, कमर और जानुमें अस्त्र गड़नेकी तरह दर्द—विशेषकर यह दर्द यदि केवल बाएँ अङ्गमें ही मालूम होता हो तो इससे विशेष उपकारकी आशा की जा सकती है ।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—लेके, आर्निका, लाइकोपस, ईकिनस, ग्रेफि-वार्सी ।

**शक्ति ।**—निम्न-शक्ति ।

---

## लेप्टाण्ड्रा या वेरोनिका वर्जिनिका ।

## ( LEPTANDRA OR VERONICA VIRGINICA )

**दूसरा नाम ।**—ब्लैक-रूट ।

**प्रस्तुत प्रक्रिया ।**—ताजी जड़का मूल अर्क और सूखी जड़का विचूर्ण तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक हैं:—उदरी , पैत्तिकता , पैत्तिक ज्वर , कब्जियत , अतिसार , आमाशय , अजीर्ण , सर-दर्द , कामला , यकृतकी बीमारियाँ , स्वल्प-विराम ज्वर , पीतज्वर इत्यादि ।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—कन्धा और पीठमें शीत मालूम होना, कमरमें तेज दर्द और सुईको तरह मालूम होना, कोखके पीछे रह-रहकर तेज दर्द पैदा हो जाता है। दाहिने कन्धे और बाहुमें दर्द (चेलिडो, ब्राई)। सवेरेसे दिनके १२ बजेतक दोनों कलाइयोंमें सुन्नपन और तेज दर्द मालूम हुआ करता है (ऐक्टिया रेसि, स्पाइजेलिया)।

**तुलनीय।**—डिजि (यकृतकी बीमारी), मार्क (रक्तामाशय), नाइट्रि-ऐसिड (रक्तस्राव), वैप्ट (पित्तकोषमें दर्द), जेल्स (स्वल्प विराम ज्वर), ब्रायो (सञ्चालनसे बढ़ना), आर्स (अतिसार इत्यादि)।

**वृद्धि।**—सवेरे और जलीय वायुमें, शरीरको हिलानेपर, ठण्डा पानी पीनेपर।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—चेलिडो, मार्क, डिजि, इयुफ्रे, वेरोनिका-आफिसिनेलिस, आरम म्यूर-नेट (एक बार डाक्टर ेगकी पाण्डुरोगमें पर्यायक्रमसे सफेद और काला आँवमय पाखाना होता था, इसीलिये वे डाक्टर बेरुचकी पास गये। और डा० बेरुचने उन्हें आरम-म्यूरियेटिकम-नेट्रोनेटम और उसके बाद वेरोनिका-आफिसिनेलिस देकर आरोग्य किया)।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ६ठे दशमिक क्रमतम।

---

## लेविको।

(LEVICO)

**दूसरा नाम।**—लेविको प्रपातका पानी।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—तरल क्रम।

**उपयोगिता और आभास।**—पुराना चर्मरोग, और स्नायु रोगकी यह एक उत्कृष्ट दवा है। डा० बार्नेटके मतसे क्षयरोग या क्षय-रोग प्रवण धातुमें जब किसी दूसरी दवासे लाभ नहीं होता और रोगी दिनों दिन कमजोर होता जाता है, ऐसी अवस्थामें कुछ दिनों तक लेविको पाँचसे दस बूंदकी मात्रामें थोड़े पानीके साथ, दिनमें तीन बार सेवन करनेपर विशेष लाभ होता है।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न शक्ति।

---

कुछ खाते ही दर्द घट जाता है, पाकस्थली और यकृतकी क्रियामें विकारकी वजहसे अजीर्ण रोग।

**अन्त्राशय।**—यकृतमें धीमा दर्द,—पित्तकोषके पासवाले प्रदेशमें बहुत तेज दर्द, मालूम होता है। यकृतके पीछे मेरुदण्डतक जलन और यन्त्रणा होती है। कामला या पाडु रोग, इसके साथ ही काला कीचकी तरह पाखाना होना, समूचे उदरमें विशेषकर तलपेटमें, आँतोंमें गड़गड़ाहट और काला पाखाना होना। नाभि-प्रदेशमें हमेशा धीमा-धीमा दर्द मालूम होता है। नाभि और उदरोर्ध्व प्रदेशके मध्यस्थलमें तेज दर्द, प्रत्येक दो या तीन महीनेका अन्तर देकर यकृत-विकारसे पैदा हुई बीमारी। काला अलकतरेकी तरह पाखाना होना, विषम यकृत्‌रोग ( फास, क्रोटेल-होर )।

**मलान्त्र और मल।**—मल अलकतरेकी तरह काला, पित्तमिला और सड़ा हुआ,—पाखाना होनेपर यकृतमें बहुत दर्द पैदा हो जाता है। उदरमें शून्य भावके साथ माड़की तरह मल, कभी-कभी कुछ हरे रङ्गका, कीचकी तरह मल वेगसे सोतेकी तरह निकलता है, सवेरे देह सञ्चालन करते ही दर्द अधिक मालूम होता है या मास अथवा फल-मूल आदि खानेसे बढ़ जाता है। मल पहले कड़ा, काला जमा हुआ, इसके बाद कोमल और माड़की तरह, या बहुत ज्यादा परिमाणमें आम मिला पानीकी तरह। ठण्डी जलीय वायु लगनेपर बढ़ जाता है। पाखाना होनेके पहले आँतोंमें गड़गड़ाहट और इसके बाद नाभिप्रदेशमें काँखनेकी तरह तेज दर्द। दुर्दमनीय वेग। साधारणतः पाखाना होनेके बाद ही रोगी सो जाता है और उसे सुस्ती मालूम होती है। रोगीको हमेशा ऐसा मालूम होता है मानो मलद्वारकी राहसे न जाने क्या निकल रहा है।

**पेशाब।**—लाल या कमला नेबूका रंग, इसके साथ ही कोखके पीछे दर्द।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—आर्त्तव रुकना या देरसे होना, पित्त बिगड़ना, बदनपर घमौरीकी तरह दाने। प्रदर,—जरायु द्वारपर क्षय हुई त्वचा या, खाल उधड़ जाना, कभी कभी स्राव बहुत बदबूदार और श्लेष्मिक झिल्ली मिला, मूत्रस्थली और मलान्त्रके भीतर उत्तेजना मालूम होना, तलपेटमें अकसर दर्द हुआ करता है, रोगीको आलस्य मालूम होता है और उसके शरीरकी त्वचा सूख जाती है, पसीना नहीं होता और गर्म रहती है।

**प्रत्यङ्ग आदि** ।—कन्धा और पीठमें शीत मालूम होना, कमरमें तेज दर्द और सुमकी तरह मालूम होना, कोखके पीछे रह-रहकर तेज दर्द पैदा हो जाता है। दाहिने कन्धे और बाहुमें दर्द (चेलिडो, ब्राइ)। सवेरेसे दिनके १२ बजेतक दोनों कलाइयोंमें सुन्नपन और तेज दर्द मालूम हुआ करता है (ऐक्टिया-रेसि, साइक्रेटा)।

**तुलनीय** ।—डिजि (यकृतकी बीमारी), मार्क (रक्तामाशय), नाइट्रि-ऐसिड (रक्तस्राव), बैप्ट (पित्तकोषमें दर्द), जेल्स (स्वल्प विराम ज्वर), ब्रायो (सञ्चालनसे बढ़ना), आर्स (अतिसार इत्यादि)।

**वृद्धि** ।—सवेरे और जलीय वायुमें, शरीरको हिलानेपर, ठण्ढा पानी पीनेपर।

**सम्बन्ध** ।—**सदृश** ।—चेलिडो, मार्क, डिजि, ह्यूफ्रे, वेरोनिका-आफिसिनेलिस, अरम म्यूर-नेट (एक बार डाक्टर ैशके पाण्डुरोगमें पर्यायक्रमसे सफेद और काला आँवमय पाखाना होता था, इसोलिये वे डाक्टर हेरुचके पास गये। और डा० हेरुचने उन्हें अरम-म्यूरियेटिकम-नेट्रोनेटस और उसके बाद वेरोनिका-आफिसिनेलिस देकर आरोग्य किया)।

**शक्ति** ।—मूल अर्कसे ६ठि दशमिक क्रमतम।

---

## लेविको।

## (LEVICO)

**दूसरा नाम** ।—लेविको प्रपातका पानी।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—तरल क्रम।

**उपयोगिता और आभास** ।—पुराना चर्मरोग, और स्नायु रोगकी यह एक उत्कृष्ट दवा है। डा० बार्नेटके मतसे क्षयरोग या क्षय-रोग प्रवण धातुमें जब किसी दूसरी दवासे लाभ नहीं होता और रोगी दिनों दिन कमजोर होता जाता है, ऐसी अवस्थामें कुछ दिनों तक लेविको पाँचसे दस बूंदकी मात्रामें थोड़े पानीके साथ, दिनमें तीन बार सेवन करनेपर विशेष लाभ होता है।

**शक्ति** ।—मूल अर्क और निम्न शक्ति।

## लियेट्रिस स्पाइकेटा।

(LIATRIS SPICATA)

**दूसरा नाम।**—कालिक रूट, डेविल्स-बिट।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजी जड़के विचूर्णसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—उदरामय रोगमें कमरके निचले भागमें तेज दर्द और बार बार पाखाना लगनेके लक्षणमें यह सुन्दर कार्य करता है।

दूषित **घाव या जखममें** इसके बाहरी प्रयोगसे बहुत जल्द नये तन्तु पैदा होने लगते हैं और जखम आराम हो जाता है।

हृत्पिण्ड, यकृत, प्लीहा या मूत्रग्रन्थि—इनमेंसे चाहे किसी एकमें विकारके कारण शोथ रोग हो, १ से ४ ड्रामकी मात्रामें लियेट्रिसका मूल अर्क या क्वाथ सेवन करनेपर खूब ज्यादा पेशाब होकर शोथ आरोग्य हो जाता है।

**सम्बन्ध। —तुलनीय।**—ऐपोसाइनम।

**शक्ति।**—मूल अर्क और १ से ४ ड्रामतक।

---

## लीलियम टाइग्रिनम।

(LILIUM TIGRINUM)

**दूसरा नाम।**—टाइगर लिलि।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे पत्ते, फूल वगैरहसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक हुई है, हृत्शूल, क्षीण-दृष्टि, मानसिक विकार, अतिसार, रक्तामाशय, आँखकी बीमारी, हृत्कम्पन वगैरह बहुत सी बीमारियाँ, मूर्च्छावायु, डिम्बाधारकी बीमारी, योनिमें खुजली, मेरुमज्जाकी उत्तेजना, प्रचुर और बार बार पेशाब होना, जरायुका अपनी जगहसे हटना और नाना प्रकारकी बीमारियाँ।

**उपयोगिता और आभास।**—स्त्रियोंके ( विशेषकर अनूढ़ा युवतियो के ) जरायु, डिम्बाधार वगैरह यंत्रोंका अपने स्थानसे हट जाना आदि रोगमें और उसके प्रतिक्षेपको वजहसे बीमारियोंमें यह विशेष उपयोगी है। वस्ति-देशके यन्त्रोंके रोगके साथ ही साथ स्त्रियोंके हृद्रोगमें भी यह विशेष लाभदायक है, इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण यहाँ लिखे जाते हैं। ( १ ) बहुत अधिक विषाद और मानसिक अस्थिरताकी वजहसे रोगिनी हमेशा उद्देश्यहीन, कातर और व्यस्त भावसे इधर उधर घूमा करती है। ( २ ) माथके भीतर और मूर्द्धादेशमें उन्मत्तता और चित्त-विकारकी वजहसे गड़बड़ी मालूम होना ( ३ ) हृत्पिण्डमें ऐसा मालूम होता है, मानो एक बड़े चिमटेसे कोई कस कर पकड़े हुए है या दो कड़ी चीजोंके बीचमें वह दबाया जा रहा है, हृत् पिण्डमें तरंगकी तरह दर्द कभी बहुत बढ़ जाता है, और कभी कुछ घट जाता है, ऐसा मालूम होता है, मानो हृत्पिण्ड फटकर दो हो जायगा, हृत्प्रदेशमें श्वास-रोध होनेका उपक्रम हो जाता है, हृत्पिण्डकी गति बहुत ही तेज। ( ४ ) वस्तिगह्वरमें सुस्ती मालूम होना, मानो जरायु और डिम्बाधार आदि सभी चीजें नीचेकी ओर खिंच रही हैं, मानो जरायु आदि सभी चीजें योनि-पथसे बाहर निकल पड़ेगी। योनिद्वार हाथसे दबा रखने या लँगोटी आदिद्वारा योनिद्वार बाँध रखनेपर आराम मालूम होता है। ( ५ ) असमयमें रजःस्राव — स्राव काली आभा लिये बदबूदार और थोड़ा, केवल शरीर हिलानेके समय ही स्राव हुआ करता है। ( ६ ) रमणेच्छाकी प्रबलता, रोगिनी दूसरे कामोंमें लगी रहकर हमेशा अपनी उत्तेजित रमणेच्छाको दमन करनेकी चेष्टा करती रहती हैं। ( ७ ) प्रदर-स्राव बहुत पतला और त्वचाको क्षय करनेवाला। वक्षः या कुचकी प्रदेशको भेदकर तेज दर्द उरुकी राहसे दोनों पैरोंतक चला जाता है। ( ८ ) मलान्त्रमें हमेशा दबाव मालूम होना मानो तुरन्त पाखानाके लिये जाना होगा। ( १० ) जरायु या डिम्बाधारके रोगमें, यही सोच सोचकर रोगिनी बेचैन रहती है, कि परलोकमें मेरी आत्माकी न जाने क्या गति होगी, इस विषयमें यदि कोई सान्त्वना देता है या समवेदना प्रकाश करता है तो रोगिनी को बहुत विषाद होता है।

## लक्षणावली।

**मन**।—प्रगाढ़ विषाद, हमेशा ही रोनी सी बनी रहती है, रोये बिना रह नहीं सकती ( पलस, सिपि, नेट्र-म्यूर ), बहुत भीरु स्वभाव, भ५

चित्त और रोदन-परायण, अपनी परिचर्या कैसी होती है, इस सम्बन्धमें सम्पूर्ण उदासीनता प्रकट करती है। डिम्बाधार या जरायु-रोगवाली स्त्रियाँ अपनी आत्माकी पारलौकिक गतिके सम्बन्धमें बहुत ही चिन्तित हो पड़ती हैं (लाई, केल्के, ष्ट्रैमो), किसीके सान्त्वना देनेपर तकलीफ बढ़ जाती है (कैष्ट, नेट्र-म्यूर)। मूर्द्धदेशमें चित्तमें विकलता पैदा करनेवाला अस्वाच्छन्द्य मालूम होता है। अपने रोगके सम्बन्धमें बहुत ही चिन्तित, लक्षण देखकर रोगिनी या रोगी को भय होता है कि सम्भव है कि हृत्पिण्डपर किसी रोगका भयानक आक्रमण हुआ है। लोगोंको लगातार गाली देता है और मारता है तथा हमेशा अश्लील या घृणित विषयोंको चिन्ता करता है (एनाक्, लेक-कैन, सेलिन) जरायु प्रदेशमें यन्त्रणा और ऊपर लिखी मानसिक अवस्था पर्य्याय क्रमसे प्रकट होती है। सभी विषयोंमें उदासी पर स्थिर होकर बैठ नहीं सकती, स्थिर रह नहीं सकती पर थोड़ा सा भी घूमनेकी इच्छा नहीं करती, अपने शत्, या कामे-न्द्रियकी उत्तेजना दमन करनेके लिये हमेशा किसी न किसी काममें वाध्य होकर लगी रहती है अर्थात ऐसी चेष्टा किया करती है कि हमेशा अन्यमनस्क बनी रहे (चित्तकी चञ्चलता दमन करनेके लिये किसी न किसी काममें लगी रहती है—आयोड, हैलोन)। कुछ किये बिना रह नहीं सकती, हमेशा व्यस्त, अथच उद्देश्यहीन भावसे घूमती रहती है, गति बहुत तेज (आर्जेण्ट-नाई, सल्फ)। अकेली रहनेसे डरती है (ऐण्टि-टार्ट, आर्स, बिसमथ, क्लिमेट, कोना, हायो, केलि-कार्ब, लेक-कैन, लाई, सिपि, ष्ट्रैमो, वेरेट)। समझती है कि मैं पागल हो जाऊँगी कोई हृद्रोग हो जायगा,—हमेशा ऐसी ही आशङ्का प्रकट किया करती है (समझती है कि मैं पागल हो गयी, सिपा, ऐल्यू, ऐम्ब्रा, ऐण्टि पाई, केल्के, कैनाब-इन, चेलिडो, ऐक्टि, इयुपेट=रातमें, हाइड्रोफोब, आयोड केलि ब्रोम, लेक-वैन, मैन्सि, मार्क, सिफिलिन), सोचती है कि उसका रोग आरोग्य न होगा (आर्स, कैक्ट, इग्ने, लैक-थैन, मिडोरिन, नेट्र म्यूर, सोरिन), हमेशा काल्पनिक विपत्ति या रोग तैयार है—ऐसी आशङ्का (ऐमोन-कार्ब, ऐमिल, चिनिन-सल्फ, ऐक्टि, क्लिमेट, क्यूप, ऐसिड-हाइड्रो, मेग-कार्ब, स्कूटेल-लैट, सिपि, वेलि, वेरेट, विचि)। अपनी अवस्थासे असन्तुष्ट और दूसरेकी अवस्थासे ईर्षा।

**मस्तक**।—सरमें चक्कर आना,—विशेष- [illegible] समय ( [illegible] नेट्र म्यूर, नक्स-वोम), ऐसा अनुभव होना मानो [illegible] है।( [illegible]

न्स), सामनेकी ओर ढुलक पड़ता है, (नक्स, साइलि), जरायुकी स्थान च्युति रोगमें गर्म और बन्द कमरेमें और खड़े होनेपर सुस्ती, इसके साथ ही सरमें और तलवेमें ठण्डा पसीना (जनतामें=नक्स, घरमें प्रवेश करनेपर=प्लाइविरिस)। जरायु भ्रंशकी वजहसे सरमें दर्द (ऐक्टि-रेस)। ऊँची नीची जमीनपर चल नहीं सकती (नेट्र-कार्ब लेथाइ-सेट)। ललाट देशमें सर दर्द,—बाईं भौंपर दर्द अधिक होना या दर्द कभी बायें और कभी दाहिने आखमें तीव्रतर मालूम होता है। मूर्द्धदेशमें बुद्धि भ्रंश करनेवाला अस्वाच्छन्द्य मालूम होना, इसके साथही दाहिने कोयेमें दर्द। नींद खुलनेपर सर-दर्द,—निर्मल वायु लगनेपर बढ़ना और सूर्यास्तके समय घट जाना,—माथेमें ऐसा भार मालूम होता है मानो खून भर गया है, नाक छिड़कनेपर खून निकलता है,—हाथके ऊपर माथा रखनेपर अच्छा रहता है। ऐसा मालूम होता है, कि मानो एक कनपटीसे दूसरी कनपटीतक एक रबरका बन्धन कसकर बँधा हुआ है, मानो एक लोहेकी बनी टोपी माथेको दबा रही है (स्ट्रिकनिन)।

**आंख।**—उन्मादकी तरह दृष्टि। देखी हुई चीजोंकी सब आलोक रेखाएँ आँखका चित्रपट पारकर उसके पीछे केन्द्रीभूत हो जाती है, इसलिये, पासकी चीज स्पष्ट दिखाई नहीं देती। दृष्टि,—जरायुकी स्थान-च्युति या रेतस्खलनकी वजहसे अन्धापन या घोर दृष्टि, उड़ते हुए काले बिन्दु दृष्टिके सामने दिखाई देते हैं, इसके साथ ही तेज दर्द,—दर्द माथेके भीतरतक चला जाता है। लिखने पढ़नेके बाद आँखमें जलन हुआ करती है मानो आँख कान फाड़कर माथा बाहर निकलनेका उपक्रम कर रहा है।

**पाकस्थली।**—लगातार मिचली, पाकस्थली या वक्षस्थलके निचले भागमें ऐसा मालूम होना मानो एक गोला अड़ा हुआ है, प्रत्येक बार निगलनेके समय यह गोला घूमता फिरता है, सवेरे पतला पाखाना होनेके साथ जी मिचलाना, योनिमें और त्रिकास्थिके शिखर देशमें दबावके साथ मिचली। भोजन आदिके बाद ऐसा मालूम होना कि खानेकी चीजें छातीकी ओर चढ़ रही है।—अर्द्ध-जीर्ण (आधे पचे हुए) पदार्थ और पतला पीले रंगका वमन। ऊपरी पेटमें सुस्ती मालूम होना और बिना स्वादवाली डकार आना, पाकाशय फूल जाता है और नीचेकी ओरसे आध्मान वायु निकलता है। बहुत भूख, भोजन करनेपर भी भूख नहीं घटती (चायना, लाई, सिना, फास, स्टैफाइ)।

अन्त्राशय।—अन्त्राशय और वक्षके भीतरवाले यंत्र आदि नीचेको ओर बड़े वेगसे खिंचते हैं—यहां तक कि पेटको बांधनेकी जरूरत पड़ जाती है। भोजनके बाद पेट फूल उठता है और पतला पाखाना होनेपर भी वैसा ही रहता है। दाहिनी कोख या कोखके स्थानपर आंतके गड़गड़ानेकी आवाज सुन पड़ती है। ऐसा मालूम होता है मानो पतला पाखाना होगा,—पेशाब होनेपर यह भाव दूर हो जाताहै। ऐसा मालूम होना कि ऋतु होगा ( सिना, क्रोक, लेमियम , मैग-कार्ब, मस्कस , ऐसिड म्यूर )। तलपेटसे उरुके भीतरतक स्पन्दन मालूम होता है। तलपेटके एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्वतक ऐसा दर्द मानो मोच खा गया है। गर्म हाथसे मलनेपर आराम मालूम होता है।

मलान्त्र और मल।—जरायु भ्रंशकी वजहसे मलान्त्र और मूत्राशय पर लगातार दबाव ( टिलिया-इयु ) की वजहसे हमेशा पाखाना और पेशाब करनेकी इच्छा बनी रहती है। जिन स्त्रियोंका जरायु स्थान भ्रष्ट हो गया है, ऐसी स्त्रियोंका सवेरेका पाखाना पतला, पित्तमय, घोर-वर्ण और बदबूदार होता है तथा बहुत वेग होता है, देर बिलकुल ही सहन नहीं होती। पाखाना होनेके पहले पेटमें मरोड़ हुआ करता है, या बहुत वेग होता है और मलान्त्रमें दबाव मालूम होता है,तथा पाखाना होने बाद मलद्वारमें जलन होती है। मल-द्वारके ऊपरी अंशमें दबाव मालूम होना। अर्श,—प्रसवके बाद ( गर्भावस्थामें= ऐसिड-म्यूर ), मसा—बहुत स्पर्श-कातर और खुजलानेवाला,—पाखाना होनेके समय ऐसा मालूम होता है, मानो समूची आंतें बाहर निकल पड़ेंगी।

पेशाब।—सर-दर्द रोगमें दिनके समय बार बार पेशाब ( बोवि, ग्लोन )। दर्द कपालकी बगलसे कपालके पिछले भागमें चला जाता है और वहांसे अन्तमें कनपटीमें आकर ठहर जाता है। मूत्रस्थलीमें लगातार दबाव मालूम होता है और बार बार पेशाबका वेग होता है, पर पेशाब बहुत थोड़ा होता है, मूत्रनालीके भीतर उपदाह या उत्तेजना मालूम होती है और कूथन। वेग आते ही पेशाब न करे तो छातीमें ऐसा मालूम होता है, कि खून अधिक जमा हो गया। परिमाणमें बहुत थोड़ा, दूधकी तरह सफेद रंगका पेशाब, या बहुत ज्यादा और घोर लाल, कभी खौलते हुए तेलकी तरह गर्म पेशाब।

स्त्री-जननेन्द्रिय।—उदर और वस्ति-गह्वरमें, नीचेकी ओर तेज आकर्षण मालूम होना,—मानो अन्त्रमण्डली, जरायु वगैरह यन्त्र अपत्य-पथकी राहसे बाहर निकल आना चाहते हैं ( बेल, लैक-कैन, फ्रोक्स-ऐमे, बाइब-ओप्यू,

गासिप, म्यूरेक्स, सिपि), योनिमुख हाथसे दबानेपर (उदपर उद स्थापन करने=सिपि) आराम मालूम होता है, इसके साथ ही कलेजेका काँपना। ऋतुस्राव,—असमयमें ही हो जाता है, स्राव बहुत थोड़ा, काला, और दुर्गन्धमय, केवल शरीर हिलानेके समय स्राव हुआ करता है और चलना बन्द करनेपर स्राव रुक जाता है (कास्टि, कोक्ट—केवल सोनेवाली अवस्थामें स्राव=सेग कार्ब, क्रियो, बोवि)। प्रबल रमणेच्छा, मनमें दूसरी चिन्ता स्थान नहीं पाती (ऐनाक, लेक-कैन)। डिम्बाधारमें, विशेषकर बायें डिम्बाधारमें जलन, काँटा गड़ने, काटने या दबानेकी तरह दर्द, खड़े होनेवाली अवस्थामें नीचेकी ओर बहुत जबर्दस्त आकर्षण रहता है (दाहिने डिम्बाधारमें नीचेकी ओर आकर्षण और डंक मारनेकी तरह दर्द=ऐपिस), दबानेपर दर्द मालूम होता है, यही डिम्बार फूला। तुरन्तके जनमे हुए बच्चेके माथेके आकारका हो जाता है। जरायुके निम्नाकर्षण रोगमें बायें डिम्बाधार और बायें स्तनमें दर्द (ऐक्टि, ऐस्टि)। रजः निवृत्तिके बाद प्रदर पैदा हो जाता है,—स्राव चमकीला पीला—स्राव इतना कषाय होता है, कि विटपलकमें लगनेपर वहाँ जखम पैदा हो जाता है (बोवि, क्रियो, लाइ, मार्क, नेट्र-म्यू, सिपि, पल्स)। जरायुमें स्नायुशूल,—शय्याके वस्त्र आदि या और कोई चीज छू जाना या एकाएक हिलना असह्य मालूम होता है, जरायुका सामने की ओर घूमना (कोना, अरम-म्यू-नेट, हैमा, ऐलोन, सिपि)। प्रसवके बाद जरायुकी स्वाभाविक अवस्था (कोलो, कैलि-बाई, सिपि, आस्टिले) या प्रसूतिका स्वास्थ्य फिर प्राप्त होनेमें विलम्ब, प्रसवके बादका क्लेदका स्राव बहुत देरतक होता रहता है (ऐसिड-बैन, कार्बो-ऐनिम, सिकेलि) और कमर तथा उरु शिखरमें दर्द पैदा करनेवाला और बहुत ज्यादा (सिकेलि, आस्टिल, जैल्यक्स और त्वचाको चय करनेवाला=कार्बो-ऐन, क्रियो), प्रसवके बाद मूल-मार्गमें उत्तेजना, रोगिनीको विश्वास रहता है, कि उसे कोई भीतरी दुरारोग्य रोग हो गया है। बाएँ स्तनसे पृष्ठ-फलकतक छेदनेकी तरह दर्द (दाहिने काँख या बगलतक=लेके)। श्वास-प्रश्वास दीर्घ निश्वासकी तरह अथच तेज। योनिमें कामोद्दीपक खुजली और बाएँ डिम्बाधार प्रदेशमें डंक मारनेकी तरह दर्द।

**श्वासयन्त्र और हृत्पिण्ड।**—श्वास-प्रश्वास बाधा-प्राप्त और दीर्घ निश्वासकी तरह गभीर, बार-बार लम्बी साँस लेनेकी इच्छा (ब्राइ, कैल्के,

ग्लोन, मिडोरिन, मार्क, फास )। छातीमें ऐसा मालूम होता है, मानो दबा रखा है या छातीपर एक भारी चीज रखी हुई है। वक्षमें खूनका संचय अधिक मालूम होना,—गहरे श्वास-प्रश्वासपर कुछ घटता है, असह्य उत्ताप मालूम होना,—निर्मल वायु सेवनके लिये लालायित, बन्द कमरेमें बहुत वर्कलीफ मालूम होती है। मुँहमें खूनकी तरह नमकीन स्वाद ( इपिक, मेट्र-कार्ब ) और शरीर दुर्बल मालूम होना ( डिजि, इपिक, सल्फ, वेरेट )। हृत्पिण्डकी गति क्षीण और तिमिर दृष्टि और गिर जानेका भय, अर्थात एकाएक रोगीको ऐसा मालूम होता है, कि उसके हृत्पिण्डकी गति रुक जायगी, उसे चारों ओर अँधेरा दिखाई देता है और प्रत्येक क्षण उसे ऐसा मालूम होता है, कि वह अभी मूर्च्छित होकर गिर पड़ेगा। बायें स्तनके कुछ नीचे ऐसा दर्द मानो जकड़ गया है—यह दर्द दाहिने पार्श्वतक फैल जाता है और तेज, दर्द पैदा करनेवाली शलाका जैसा दर्द गलेके भीतर, कण्ठास्थि, बायें कक्ष, या बगलमें और पृष्ठफलककी ओर फैल जाता है, करवट बदलने या सोने बैठने वगैरह अवस्थाओंका परिवर्त्तन करनेपर आराम मालूम होता है। हृत्पिण्डमें ऐसा मालूम होता है मानो एक बड़े चिमटेसे दबाया जा रहा है ( मानो एक लोहेके हाथसे जोरसे दबाया जा रहा है—कैक्ट, मानो कोई हृत्पिण्डको दबाता है—आयोड, नींद खुलनेपर बहुत अधिक संकोचन मालूम होना—लैके, चलनेके समय डगमगाना, संकोचन या दबाव मालूम होना—आर्स ) या शरीरका सब खून हृत्कोषके भीतर इकट्ठा हो गया है अथवा कभी-कभी ऐसा मालूम होता है कि मानो हृत्पिण्ड दो हो जायगा, रोगी सीधा होकर चल नहीं सकता। हृत्पिण्डमें ऐसा मालूम होता है मानो किसीने कसकर पकड़ लिया है और कुछ देर बाद एकाएक छूट गया—इस तरह पर्यायक्रमसे हुआ करता है। समूची देहमें नाड़ीकी गतिकी तरह टपक मालूम होती है ( सेबाई, सेलिन, ग्लोन ),—ऐसा मालूम होता है, मानो सारी धमनियाँ आदि खून आदिसे भरकर फूल उठी हैं ( ऐमिल, वेल, पल्स ) और मानो ये शिरायें और धमनी आदि फटकर खून निकालनेका उपक्रम हो रहा है ( इसकुर )। कलेजा धड़कना,—वक्षमें पचीजे पर फड़फड़ानेकी तरह अनुभव होनेके साथ ही साथ कलेजा धड़कना, हृदपिण्डके शिखरदेशमें उद्वेग पैदा करनेवाला अस्वाच्छन्द्य, सुस्ती और चञ्चलताका अनुभव होना; बायें वक्षमें तेज दर्द, दर्दकी वजहसे रातमें नींद खुल जाती है, नाड़ीकी गति अनियमित, हाथ-पैर ठण्डे और

सोनेसे तर हो जाते हैं, भोजनके बाद बढ़ना ( कैल्का, कैम्फो, इग्ने, लाई, नेट्र-मूर ), बायें और दाहिने पार्श्वमें सोनेपर ( क्रियाकी गड़बड़ीके रोगमें ) दाहिनी करवट सोनेपर ( बेडो, प्लेट,—बाईं करवट सोनेपर=डेफनो ; नेट्र-मूर, फास )। कलेजा धड़कता है,—दबानेपर या रगड़नेपर आराम मालूम होता) है, हृद्पिण्डमें दर्द, परिश्रम करनेपर, माथा झुकानेपर, रातमें सोनेपर वृद्धि, सवेरे घटना। हृद्पिण्डके शिखरदेशमें तेज दर्द—विश्राम करने या स्थिर होकर बैठनेपर घटना।

**प्रत्यङ्ग आदि** ।—शरीरके कितने ही स्थानोंमें घूमनेवाला या चलनेवाला दर्द ( इग्ने, केलि-बाई, लैक-कैन )। रातमें दाहिना बाहु और हाथ अकड़ जाता है और उनमें दर्द मालूम होता है, सवेरे ८ बजेके समय अच्छा हो जाता है। हाथकी अँगुलियाँ सब अकड़ जाती हैं—पेन्सिलसे लिख नहीं सकता। चलनेके समय ढलमलाया करता है, सीधे चलना बहुत कठिन हो जाता है (स्ट्रैम), असमतल या ऊँची-नीची जमीनपर चल नहीं सकता ( नेट्र-कार्ब, लैथाई, सैट )। ऐसा दर्द मानो जाँघ अकड़ गयी है, जाँघमें भार मालूम होता है और दर्द हुआ करता है। दोनों पैरोंमें दर्द और हमेशा हिला करते हैं—अङ्ग-प्रत्यंगोंको अपने बशमें न रखनेपर बेचैनी और भी बढ़ जाती है—जैसे निद्राके समय। शरीरकी सभी पेशियाँ तेजीसे सिकुड़ती, फैलती या स्पन्दित हुआ करती हैं—यदि रोगिनी अपनी देहपर विशेष दबाव न रखे तो पेशियाँ इतनी अधिक फड़का करती हैं, कि उसे ऐसा मालूम होता है, कि उन्माद हो जायगा। तलहत्थी और तलवेमें जलन आरम्भ होकर क्रमसे वह सारे शरीरमें फैल जाती है, शय्यामें सोनेकी अवस्थामें बढ़ना, लगातार शय्यामें ठण्डी जगह खोजा करता है ( मेड्डिविन, सैनिक, सल्फ )। सारे शरीरमें ऐसा दर्द मानो दब गया है या मार खायी है, यहाँतक कि वस्त्रतकका स्पर्श सहन नहीं होता, हाथ पैर आदि मानो मुदगरसे कुचले जा रहे हैं—ऐसा मालूम होना। चलनेके समय तलवा जखम भरा या स्पर्श सहन न होनेकी तरह मालूम होता है, चलनेके समय तकलीफ बढ़ जाती है, पर चलना बन्द करते ही दर्द इतना बढ़ जाता है, कि रोगीको फिर बाध्य होकर चलना पड़ता है।

**वृद्धि** ।—स्थिर रहनेपर, करवट बदलकर सोनेपर, माथा झुकानेपर, खड़े होनेपर, रातमें, सवेरे गर्म घरमें, छूनेसे और एकाएक शरीर हिलानेपर।

**घटना** ।—किसी काममें लगी रहने या अन्यमनस्क होनेपर, निर्मल वायु लगनेपर, मर्दन करनेपर और जल्दी-जल्दी चलनेपर ।

**सम्बन्ध** ।—**प्रतिविष या दोषघ्न** ।—हेलोन ( जरायु ), नक्स-वोम ( शूल ) प्लेट, पल्स ।

**सदृश** ।—ऐक्टि-रेसि, हेलोन, पल्स, सिपि, टिल्, बेल, फ्रेक्सि, लूरेस्ट्र, नेट्र-फास, नक्स, प्लेट, पोडो, गासिपो, साई, टेरेण्ट, कैक्ट, आयोड ।

**तुलनीय** ।—पल्स, ( समस्त विषयोंमें ), पल्स ( गर्भ घरमें ), जिङ्कम और नेट्रम ( हृत्पिण्डमें ), हेलो ( विषाद ), पोडो, सलफर ( सवेरे उदरामय ), कैल्के, आस्टिलेगो, ( डिम्बाधार ), अरम ( जरायुका अपने स्थानसे हटना ), रास टक्स ( बाएँ बाहुका सुन्न हो जाना ) इत्यादि ।

**शक्ति** ।—६ ठे शततमिकसे २०० शततमिक क्रम । डाक्टर क्लार्क कहते हैं,—ऊँचे क्रमका प्रयोग करनेपर क्रिया बहुत अधिक होती है, इसलिये ३० शततमिक क्रम व्यवहार करता हूँ और उससे खूब फायदा होता है । "इसका लाभ देरसे दिखाई देता है"—डाक्टर हेल ।

---

## लिमुलस ।
### ( LIMULUS )

**दूसरा नाम** ।—हार्स-फुट , किं-क्रेब ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—विशुद्ध रक्तसे विचूर्ण तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—मानसिक और शारीरिक अवसाद, समुद्र या खारे पानीमें नहानेपर औंघाई, रहरह कर चेहरेपर खूनकी झलक, दाहिने अंगमें विशेषकर निम्नाङ्गमें भारीपन मालूम होना लक्षणमें और हैजा, अर्श वगैरह उपसर्गमें लाभदायक है ।

**सम्बन्ध** ।—**तुलनीय** ।—ऐस्टे-रूबेन्स , फेरम , इरिडियम , आर्स ।

**शक्ति** ।—६—३० ।

---

## लिनारिया ।

## ( LINARIA )

**दूसरा नाम** ।—टोड फ्लाक्स ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—ताजे उद्भिद्से अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—**एकाएक बेहोश हो जाना, बहुत तन्द्रालुता,** शय्यापर पेशाब कर देना, डकार, मिचली, लार बहना, कामला या नेबा, यकृत या प्लीहाका बढ़ना, उदरामय, अर्श, आँख उठना, जीभ रुखड़ी प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है। खुली हवामें घूमनेपर इसके रोग लक्षण बढ़ जाया करते हैं ।

**सम्बन्ध** ।—**तुलनीय** ।—डिजिटेलिस, कास्टि, इयुपेटो-पर्प्यु, इक्विसि ।

**दोषघ्न** ।—दूध मिली चाय ।

**शक्ति** ।—निम्न शक्ति ।

---

## लिनम-कैथर्टिकम ।

## ( LINUM CATHARTICUM )

**दूसरा नाम** ।—पार्किङ्ग-फ्लाक्स ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—समूचे ताजे उद्भिद्से अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—उदरामय, तरल और चमकीला हरी आभा लिये मल, **उदरशूल,** अर्श, ब्रांकाइटिस, गलनली-प्रदाह, खाँसी वगैरह लक्षणोंमें बहुत फायदा करता है ।

**सम्बन्ध** ।—**तुलनीय** ।—लिनम-इयुसि ।

**दोषघ्न** ।—सलफर ।

**शक्ति** ।—निम्न-शक्ति ।

---

## लिनम-इयुसिटैटिसिमम ।

( LINUM USITATISSIMUM )

**दूसरा नाम** ।—फलाक्स । तीसी ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—तीसी, तीसीका तेल या तीसीकी पोल्टीससे निचूर्ण और अरिष्ट दोनो ही आकारमें तैयार हुआ करता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—चर्म्म और श्वासनली इसके प्रधान क्रिया-स्थल हैं। **सारे शरीरमें विसर्पकी तरह दाने, श्वासनली सकाकर** ऐसा मालूम होता कि साँस रुक जायगी, आँखोंमें प्रदाहके कारण आँखोंका सट जाना, **दमा**, मूत्राशय-प्रदाह, बार बार पेशाब होना लक्षणमें इससे विशेष लाभकी आशा की जा सकती है।

**सम्बन्ध** ।—**तुलनीय** ।—लिनम-कैथर्टिका, आर्स, क्लोरेल, एपिस ।

**दोषघ्न** ।—इपिकाक और ऐसाफिटिडा ।

**शक्ति** ।—निम्न-शक्ति ।

---

## लिप्पिया मेक्सिकाना ।

( LIPPIA MEXICANA )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—समूचे ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—प्रत्येक बार शीत ऋतुमें वक्षमें घड़घड़ शब्दके साथ खाँसी पर श्लेष्मा कुछ भी न निकलना, विशेषकर यदि यह स्त्रियोंको हो तो प्रत्येक दो या ४ घण्टे बाद १० से ३० बूंद मात्रामें लिप्पियाका प्रयोग करनेपर खूब फायदा दिखाई देता है ।

**असम्बन्ध** ।—**तुलनीय** ।—ब्लैटा ।

**शक्ति** ।—मूल अर्क १० से ३० बूंदकी मात्रामें ।

---

## लिप-स्प्रिङ्ग।

(LIPPSPRINGE)

**प्रस्तुत-प्रक्रियो।**—लिप-स्प्रिङ्ग, प्रपातके पानीसे इसका क्रम तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—उदरामय, मूत्र-पथरी, अर्श, क्रिमि, कामला, श्वेत-प्रदर, शीत-पित्त और रक्तोत्कास रोगमें इसकी निम्न शक्ति खूब फायदा करती है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—कैल्के-सल्फ, हेड्रस-सल्फ, मेग्ने-म्यूर, रास, कास्टि, लिथि-कार्ब।

**शक्ति।**—निम्न-शक्ति।

---

## लिथियम बेञ्जोयिकम।

(LITHIUM BENZOICUM)

**दूसरा नाम।**—बेञ्जोयेट आव लिथियम।

**उपयोगिता और आभास।**—पेशाबमें यूरिड-ऐसिडकी अधिकता, कमरमें तेज दर्द, मूत्राशयके प्रदाहके कारण बेचैनी, मूत्र-पथरी, बार बार पेशाबका वेग प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

**शक्ति।**—६ शततमिकसे ३० शततमिक क्रम।

---

## लिथियम ब्रोमेटम।

(LITHIUM BROMATUM)

**दूसरा नाम।**—ब्रोमाइड आव लिथियम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचर्ण और अरिष्ट।

## लिनम-इयुसिटेटिसिमम ।

(LINUM USITATISSIMUM)

**दूसरा नाम ।**—फलाक्स । तीसी ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—तीसी, तीसीका तेल या तीसीकी पोल्टीससे निचूर्ण और अरिष्ट दोनो ही-आकारमें तेयार हुआ करता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—चर्म और श्वासनली इसके प्रधान क्रिया-स्थल है । सारे शरीरमें विसर्पकी तरह दाने, श्वासनली रुकावट ऐसा मालूम होता कि साँस रुक जायगी, आँखोंमें प्रदाहके कारण आँखोका सट जाना, दमा, मूत्राशय-प्रदाह, बार बार पेशाब होनी लक्षणमें इससे विशेष लाभकी आशा की जा सकती है ।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—लिनम-कैथर्टिका, आर्स, क्लोरिल, एपिस ।

**दोषघ्न ।**—इपिकाक और ऐसाफिटिडा ।

**शक्ति ।**—निम्न-शक्ति ।

---

## लिप्पिया मेक्सिकाना ।

(LIPPIA MEXICANA)

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—समुचे ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—प्रत्येक बार शीत ऋतुमें वक्षमें घड़घड़ शब्दके साथ खाँसी पर श्लेष्मा कुछ भी न निकलना, विशेषकर यदि यह स्त्रियोंकी हो तो प्रत्येक दो या ४ घण्टे बाद १० से २० बूंद मात्रामें लिप्पियाका प्रयोग करनेपर खूब फायदा दिखाई देता है ।

**असम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—ब्लैटा ।

**शक्ति ।**—मूल अर्क १० से ३० बूंदकी मात्रामें ।

---

दिखाई देता है, आँखके प्रदाहकी वजहसे तिमिर दृष्टि, आँख बहुत सूखी और पढ़नेके समय उसमें दर्द होता है। (५) नाकमें सुसी हवा बहुत ठण्डी मालूम होती है और नाकके पिछले छेदसे जमा हुआ थक्का थक्का श्लेष्मा निकलता है,—विशेषकर हवा लगनेपर, घरके भीतर नाकका छेद सूखा रहता है। पेशाब गदला, मूत्रनालीकी राहसे रेतोरज्जु या अण्डकोषमें तेज दर्द चला जाता है और श्लेष्मा मिला लाल पेशाब होता है। एकाएक आर्त्तव-स्राव रुक कर सरमें दर्द पैदा हो जाता है। ऋतु अनियमित होनेकी वजहसे बायें पार्श्वके लक्षण पैदा हो जाते हैं। (६) हृत्पिण्डका वात,—हृत्प्रदेश में वातका बहुत अधिक दर्द, शरीर सामनेकी ओर झुकानेपर दर्द बढ़ जाता है और पेशाब होनेके बाद घट जाता है। (७) सन्धिवात,—रोगवाली सन्धिमें स्पर्श सहन नहीं होता, फूली हुई और कभी कभी लाल मालूम होती है। (८) बाघोंमें मानो जलती हुई सुई गड़ रही है ऐसा दर्द। (९) सारे शरीरमें सुस्ती। (१०) चोट या गिर जानेकी वजहसे दर्द-भरा अंश।

## लक्षणावली।

**मन**।—वस्तु, व्यक्ति या स्थानका नाम याद नहीं रख सकता (ऐनाक, क्लोरम, मिडोरिन, सल्फ, सिफिलिन)। अपना एकान्तवास स्मरणकर रोया करता है। सारी रात मानसिक उद्वेग और निराशा प्रकट किया करता है (रातमें तकलीफकी सीमा न रहेगी यही सोचकर रोगी आकुल रहता है—सिफिल)।

**मस्तक**।—एकाएक आर्त्तवका स्राव रुकनेकी वजहसे सवेरे नींद खुलनेपर माथेके शीर्षभागमें और कानपटीमें सर-दर्द पैदा हो जाता है। पलकके ऊपरी अंशमें दर्द और भार मालूम होता है,—सन्ध्याके समय बढ़ना। भोजनके समय दर्द घट जाता है परन्तु फिर पैदा हो जाता है और फिर भोजनके समयतक स्थायी रहता है—रातमें सो जानेपर कहीं अच्छा होता है। मस्तिष्ककी जड़ता। सब चीजोंका पार्श्वार्द्ध (बगलका आधा हिस्सा) ही दिखाई देता है और इसके साथ कनपटीमें गहरा कम्पाहटका भाव मालूम होना। सरमें दर्द,—बढ़ना=सोनेपर—सब जगह दर्द मालूम होता है, घटना—उठ बैठनेपर (साइक्यू, काक्यु) और घरसे बाहर निकलनेपर (आर्जेण्ट-मेट, ब्रोम, ... लाइ, ऐसिड-फाइ, पल्स, टैबाक)। किसी चीजकी ओर ...

**उपयोगिया और आभास।**—मस्तिष्कमें रक्त-संचय, सन्यास रोग होनेकी आशंका, निद्राहीनता, मृगी, सरमें चक्कर आना वगैरह इसके निर्देशक लक्षण हैं।

**शक्ति।**—६ शततमिकसे ३० शततमिक तक।

---

## लिथियम कार्वोनिकम।

## ( LITHIUM CARBONICUM )

**दूसरा नाम।**– कार्वोनेट आफ लिथिया।

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—विचूर्ण, इसके बाद तरल क्रम तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक हैः— अण्डनालीका पेशाब, धमनीका अर्बुद, हृत्शूल, बाघी, अजीर्ण, आँखकी बीमारियाँ, पित्त-पथरी, पाकाशयका विकार, गर्दन फूलना सन्धिवात, सर-दर्द, हृत्पिण्डकी बीमारी, आँत उतरना, आर्त्तवका विकार, स्थूलता, मूलाधार-मुखशायी-ग्रन्थिका प्रदाह, उपदंश, मूत्रयन्त्रकी बीमारी इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**— इसका प्रधान आक्रमण-स्थल हृत्पिण्ड, पाकाशय, मूत्रग्रन्थि, मूत्राशय और स्थूल तथा सूक्ष्म सन्धियाँ सब हैं। आँख या हृत्पिण्डकी बीमारी-मिला स्थूल और सूक्ष्म-सन्धिवात रोगमें ही यह विशेष लाभदायक है, श्लैष्मिक झिल्लीपर भी इसकी शक्तिका परिचय मिला करता है। रोगवाली झिल्ली ( आँख और नाककी या कण्ठनालीके बीचवाली झिल्ली ) पहले बहुत सूख जाती है और इसके बाद उससे गाढ़ा श्लेष्मा निकला करता है। शरीरकी त्वचा भी इससे आक्रान्त हुआ करती है, विशेषकर सन्धि-प्रदेशकी त्वचाके ऊपर एक तरहकी विरक्ति कर खुजलानेवाली अरुणिका पैदा हो जाती है, सारे शरीरकी त्वचा बहुत रुखड़ी हो जाती है और मुखमण्डलके चारों ओर हजामतकी खुजलीकी तरह दाने निकलते हैं। इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण ये है—(१) मूर्द्धा वा मस्तकके शीर्षदेशमें और कनपटी या शंख देशकी ओर दर्द। आँखमें बहुत दर्द रहता है और आँख खोली नहीं जाती और सोनेपर सर-दर्द बढ़ जाता है। (२) सभी चीजोंका केवल बायाँ पार्श्व

**पाकाशय और अंत्राशय।**—पाकस्थलीमें चबानेकी तरह दर्द,—इसके साथ ही बाएँ कपालमें और चक्षु गह्वरमें दर्द, दर्द भोजनके पहले बहुत बढ़ जाता है और भोजनके समय घट जाता है। कॉफी पीनेपर उदरामय पैदा हो जाता है। यकृत-प्रदेशमें भयङ्कर दर्द। प्लीहाप्रदेशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। पेटमें ऐसा मालूम होता है, मानो वायुसे भरकर फूल गया है। बाएँ पुट्ठे या वङ्क्षणके छिद्रमें मानो कुछ ऊपरसे नीचेकी ओर धक्का दे रहा है, इस तरहका दर्द। वाघोमें मानो असह्य जलती हुई सुइयां गड़ रही है, ऐसी तकलीफ।

**पेशाब।**—पेशाबके पहले मूत्रस्थलीमें, विशेषकर उसके दाहिनी ओर रह-रहकर तेज दर्द पैदा हो जाता है,—पेशाबके बाद दर्द रेती-रज्जुमें फैल जाता है। पेशाबके समय मूत्रस्थलीमें प्रबल सङ्कोचन,—विशेषकर सन्ध्यामें टहलनेके समय। पेशाब,—तेज गन्धवाला, परिमाणमें थोड़ा, गदले रङ्गका और कषाय, मूत्रकृच्छ्र, पेशाब होनेके समय दर्द, तली घोर लाल, कभी कभी पेशाब गदला, तली श्लेष्मामय, कभी पेशाब बहुत ज्यादा होता है, तली मूत्राम्ल मिली, नींदमें गड़बड़ी पैदा होनेवाला बार-बार बहुत ज्यादा पेशाब होना। मूत्रस्थलीमें स्पर्श सहन नहीं होता और मूत्राशय ग्रीवाके दाहिने पार्श्वमें तेज सुई गड़नेकी तरह तेज दर्द और स्पर्शका सहन न होना, दाहिने मसानेमें दर्द मालूम होना। अभ्यासके अनुसार पानी पीनेपर भी पेशाब बहुत थोड़ा होता है, सवेरे पेशाबके लिये उठते समय हृत्प्रदेशमें बहुत दबाव मालूम होता है और जबतक पेशाब नहीं हो जाता तबतक दर्द दूर नहीं होता।

**श्वासयन्त्र और हृत्पिण्ड।**—नाकमें घुसनेवाली हवा नासारन्ध्र और फेफड़ेके भीतरतक ठण्ढी मालूम होती है ( केलि-बाई, क्लोरेल )। सवेरे भोजनके बाद निर्मल वायु सेवनके लिये बाहर टहलनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो छाती जकड़ गयी है, बलगम बहुत अधिक निकलता है और यह श्लेष्मा ऐसा मालूम होता है, मानो वक्षोस्थिके भीतरसे आ रहा है। सन्ध्याके बाद सोनेपर ऊपरके ऊपर लगातार खाँसी आया करती है, रोगीको बाध्य होकर उठ बैठना पड़ता है ( ड्रायो ) पर श्लेष्मा बिलकुल ही नहीं निकलता। ऐसा मालूम होता है, कि स्वरनलीके पीछेवाले नीचेकी ओरके एक छोटे अंशसे खांसी उठती है। हृत्प्रदेशमें वाताग्नितकी तरह स्पर्श कातरता मालूम होती है ( ऐ-बेन, येफ्ट, राष,

बढ जाता है, आँख खोल नहीं सकता ( ऐसिड-कार्बोलि ), सवेरेसे दोपहरतक आँखमें बहुत दर्द मालूम होता है। माथेमें स्पन्दन और टपक,—हृत्पिण्डका दर्द माथेमें चला जाता है।

आँख।—आँखके सामने उड़ते हुए सूक्ष्म धूलके कणकी तरह पदार्थ दिखाई देते हैं ( सिङ्को, साइक्लो म, नेट्र मूर, फाइजस, सिपि )। दीयेकी रोशनीमें पढ़नेके बाद आँखमें दर्दका बढ़ जाना। अस्थिर दृष्टि, चीजोंका दाहिना आधा भाग बिलकुल ही दिखाई नहीं देता, विशेषकर ऋतुके दूसरे दिन,—( बगलका आधा भाग ही दिखाई देता है = साइक्लो, लाइ,—बाया आधा दिखाई नहीं देता = लाइ,—निचला या ऊपरी भाग नहीं दिखाई पड़ता = ऐसिड-मूर,—ऊपरी आधा नहीं दिखाई देता = अरम, आँखकी गोलीके ऊपरी भागमें दर्द मालूम होता है। सूर्यकी रोशनीमें दिखाई नहीं देता अर्थात दिवान्धता या दिनौंधी = हेलिबो, फास )। आँख करकराती है,—मानो उसमें धूलके कण गिर गये हैं ( ऐसिड-फ्लू, आर्स, इयुफ्रे, हिप, लिडम, साइलि ), पढ़ने बाद आँख बहुत सूख जाती है और उसमें दर्द मालूम होता है ( कास्टि, लेचनैन्टिस, मेन्सि, पियोन, जिङ्क )। दाहिनी आँखके भीतरी प्रदेशमें और चारों ओर ऐसा मालूम होना मानो खींचता है या टपक होती है ( हायो, थिरिड )। दाहिनी आँखमें ऐसा दर्द मानो सूक्ष्म शलाका वेधी जा रही है ( बेल, चेलिडो, हाइपि, जिङ्क )। आँखोंका प्रदाह,—सफेद अंश लाल, पीब भरे श्लेष्माका स्राव ( आर्जेण्ट-नाइ, पल्स ), आँखमें सुई गड़नेकी तरह दर्द, रोशनीका सहन न होना, और ऐसा मालूम होना, मानो पर्देके भीतरसे देख रहा है ऐसी धुँधली दृष्टि (कास्टि, आयोड, लोरो, नेट्र-मूर, फास, रास, स्टाम, सल्फ), योजक-त्वकके प्रदाहके कारण तिमिर दृष्टि ( ऐल्यू )।

नाक।—नासा रन्ध्रमें सूजन और लाली,—दाहिने रन्ध्रमें अधिक परिमाणमें, भीतरी अंशमें जखमकी तरह मालूम होना और सूखापन, रन्ध्रमें चिकनी शुष्क फुन्सियाँ पैदा हो जाती हैं, घरमें रहनेके समय नासारन्ध्र सूखे रहते हैं और घरके बाहरी स्थानपर, निर्मल वायु लगनेपर, तरल श्लेष्माका स्राव हुआ करता है, पिछले रन्ध्रसे ऐसा मालूम होता है, मानो सूतकी तरह श्लेष्मा झूल रहा है ( कैलि-बाइ, सिपि, टियुक्रि )। नाकमें ठण्डी हवा घुसनेपर बहुत ठण्डी मालूम होती है ( केलि-बाइ, कोरेल ), नासारन्ध्रका ऊपरी अंश रुका रहता है—विशेषकर सवेरे और दोपहरके पहले।

**पाकाशय और अंत्राशय।**—पाकस्थलीमें चबानेकी तरह दर्द,—इसके साथ ही बाएं कपालमें और चक्षु गह्वरमें दर्द, दर्द भोजनके पहले बहुत बढ़ जाता है और भोजनके समय घट जाता है। कोको पीनेपर उदरामय पैदा हो जाता है। यकृत-प्रदेशमें भयङ्कर दर्द। मीहाप्रदेशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। पेटमें ऐसा मालूम होता है, मानो वायुसे भरकर फूल गया है। बाएं पुट्ठे या वंक्षणके छिद्रमें मानो कुछ ऊपरसे नीचेकी ओर धक्का दे रहा है, इस तरहका दर्द। बाघोमें मानो असह्य जलती हुई सुइयां गड़ रही हैं, ऐसी तकलीफ।

**पेशाब।**—पेशाबके पहले मूत्रस्थलीमें, विशेषकर उसके दाहिनी ओर रह-रहकर तेज दर्द पैदा हो जाता है,—पेशाबके बाद दर्द रेतो-रज्जुमें फैल जाता है। पेशाबके समय मूत्रस्थलीमें प्रबल सकोचन,—विशेषकर सन्ध्यामें टहलनेके समय। पेशाब,—तेज गन्धवाला, परिमाणमें थोड़ा, गदले रङ्गका और कषाय, मूत्रकृच्छ्र, पेशाब होनेके समय दर्द, तली घोर लाल, कभी कभी पेशाब गदला, तली श्लेष्मामय, कभी पेशाब बहुत ज्यादा होता है, तली मूत्राम्ल मिली, नींदमें गड़बड़ी पैदा होनेवाला बार-बार बहुत ज्यादा पेशाब होना। मूत्रस्थलीमें स्पर्श सहन नहीं होता और मूत्राशय ग्रीवाके दाहिने पार्श्वमें तेज सुई गड़नेकी तरह तेज दर्द और स्पर्शका सहन न होना, दाहिने मसानेमें दर्द मालूम होना। अभ्यासके अनुसार पानी पीनेपर भी पेशाब बहुत थोड़ा होता है, सबेरे पेशाबके लिये उठते समय हृत्प्रदेशमें बहुत दबाव मालूम होता है और जबतक पेशाब नहीं हो जाता तबतक दर्द दूर नहीं होता।

**श्वासयंत्र और हृत्पिण्ड।**—नाकमें घुसनेवाली हवा नासारन्ध्र और फेफड़ेके भीतरतक ठण्डी मालूम होती है (केलि बाई, क्लोरेल)। सबेरे भोजनके बाद निर्मल वायु सेवनके लिये बाहर टहलनेपर ऐसा मालूम होता है मानो छाती जकड़ गयी है, बलगम बहुत अधिक निकलता है और यह श्लेष्मा ऐसा मालूम होता है, मानो वक्षोस्थिके भीतरसे आ रहा है। सन्ध्याके बाद सोनेपर ऊपरके ऊपर लगातार खांसी आया करती है, रोगीको बाध्य होकर उठ बैठना पड़ता है (हायो) पर श्लेष्मा बिलकुल ही नहीं निकलता। ऐसा मालूम होता है, कि स्वरनलीके पीछेवाले नीचेकी ओरके एक छोटे अंशसे खांसी उठती है। हृत्प्रदेशमें वातास्रितकी तरह स्पर्श कातरता मालूम होती है (ऐ-बेन, बेन्ड़, राउ,

साइ,केलि )। सवेरे उठनेपर जब रोगिनी शय्याके ऊपर झुकती है तो हृत्प्रदेशमें तेज दर्द मालूम होता है ( सेनेगा )। पेशाब करनेके समय और पहले हृत्प्रदेशमें दर्द। हृदपिण्डमें द्वारावरोधक विकार ( आर्स, आयोड, कैक्ट, डिजि, कैलि, नैजा, स्पाइ, स्पञ्जि ), किसी तरहके ( विरक्तिजनक ) मानसिक उद्वेग मात्रसे ही कलेजेमें धड़कन होने लगती है और हृत्कम्प आरम्भ हो जाता है ( ऐकोन, अरम, बेडि, कैक्ट, सिंको, काकुल, क्रोटेल, फास, प्लैट, सिपि )। हृत्प्रदेशमें एकाएक धक्का मालूम होना ( अरम, कोना, जिङ्क )। पेशाब और आर्त्तव-स्रावके पहले और समय हृत्पिण्डमें तेज दर्द मालूम होना, पेशाब कर आने बाद हृदपिण्डका दर्द आराम होता है ( डा० फेरिङ्गटन )।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—मेरुदण्डके दाहिने पार्श्वके एक छोटेसे अंशमें स्पर्श सहन न होना, वृद्धि=दबाने और टीपनेसे अथवा उठनेपर। रातमें त्रिकास्थिके भीतर शक्तिका न रहना या सुस्ती मालूम होना, सुई गड़नेकी तरह दर्द। हाथ की अंगुलियोंकी अन्तवाली सन्धियाँ सब फूली हुई और उनमें स्पर्श सहन नहीं होती ( ऐ-बेन, ऐमोन-फास, लाइ, कैल्के ) और कभी-कभी लाल हो उठती हैं। पेशियोंमें अधिक सूजन या भार मालूम होनेकी वजहसे चलनेके समय जड़ता मालूम होना, कोई विशेष कारण न रहनेपर भी पैर और हाथके बगलकी जगह खुजलाया करती है, गर्म पानीके प्रयोगसे घटना। सन्धियोंमें दर्द,—जानु, गुल्फ और अंगुलीकी सन्धिमें अधिक मालूम होता है। समूची देहमें ऐसी अकड़न हो जाती है, मानो बहुत मार पड़ी है और स्पर्श सहन नहीं होता,—"समूची देह मानो विष फोड़ा।" दर्द हाथ-पैर आदि नीचेकी ओर फैल जाता है ( लिडम )। समूची देहमें भार मालूम होता है और सूजन मालूम होती है। दोनों जानु चीण मालूम होते हैं,—सीढ़ी चढ़नेके समय अधिक। सभी अंगुलियोंमें खुजली और स्पन्दन मालूम होता है—ऐसा ही मालूम होता है, कि सभी हड्डियोंके भीतर और बाहर ऐसा ही हो रहा है,—विश्रामके समय दांत होकर अंगुलीके अगले भागतक दर्द फैल जाता है'—घटना—दबाने, मुट्ठी बाँधनेके समय और अंगुली आदिके हिलानेपर। सभी नखोंके किनारोंमें स्पर्श सहन नहीं होता, दर्द और लाली पैदा हो जाती है। बाएँ हाथके अंगूठेकी जड़ या कारप प्रदेशमें जलन करनेवाला सुई बेधनेकी तरह दर्द। रातमें नींद खुलनेपर दाहिने चरणमें वातका दर्द—उठनेपर घटना। सभी गड्ढोंमें बहुत दर्द होता है, आर्त्तव-स्रावके पहले बाएँ अङ्गमें और इसके बाद दाहिने अङ्गमें

हत दर्द मालूम होता है। सभी लक्षण दाहिने अङ्गमें अधिक दिखायी ते हैं।

**वृद्धि।**—सवेरे, निर्मल हवा लगनेपर, सोनेपर, और शरीर लानेपर।

**घटना।**—उठ बैठनेपर, प्रसवके बाद,—घरके बाहरी भागमें और श्रामके समय।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—ऐल्यू, इयुजियम, केल्मि-ग्राइ, कोरेल-रूब, पि, टियुक्रि, कैल्को, लिडम, अरम, ऐसिड-बेन, कोणा, जिङ्कम, ऐमोन-फास, क्के, सेनेगा, सेलिन, ऐपिस।

**तुलनीय।**—ऐलूमि (क्षीण दृष्टि), बिस्मथ (पाकाशयका शूल), युक्रियम (नाककी सर्दी), कैलमिया (हृद्‌पिण्ड), अरम (एकाएक टका या चोट लगना), कैल्के, कैल्मि (वात), ऐपिस (मूत्राधार ाह)।

**शक्ति।**—२ रा दशमिक विचूर्णसे ३० शततमिक क्रम।

---

## लिथियम लैक्टिकम।

### (LITHIUM LACTICUM)

**दूसरा नाम।**—लैक्टेट आव लिथिया।

**उपयोगिता और आभास।**—दोनो बाहु और छोटी सन्धियोंका त, विश्रामसे बढना और हिलानेपर घटना (रास्टक्स) इसका निर्देशक क्षण है।

**शक्ति।**—६, ३०।

---

जायगी—नक्स-वोम )—खाँसनेपर मस्तिष्क हिल उठता है और उसमें असह्य दर्द मालूम होता है ( नक्स, इथ्यू ), सर दर्द,—विशेषकर देह सञ्चालन और सीढ़ी चढ़नेके समय,—मूर्द्धादेशमें दर्द अधिक मालूम होता है। कपालके बाएँ पार्श्वमें दबानेकी तरह दर्द,—रातमें और माथा हिलानेपर बढ़ना।

**मुखमण्डल आदि।**—ऋतु देरसे होता है, ऋतुके समय चेहरेके बाएँ भागका स्नायुशूल, रह-रहकर स्नायुशूल। मुखमण्डलमें उत्ताप पैदा हो जाना ( चिनोपोड-ग्लोक, इस्कारू, सिस्टस-कैन, ग्लोन, ग्रेफ, लैके, लाई, टैरेण्ट)। मिचली और वमन रोगमें चेहरेपर बहुत ज्यादा पसीना निकलना ( कैडमी-सल्फ, कैम्फो, टैबाक, वेरेट ) फेफड़ेकी वायुके कारण सूजन रोगमें चेहरा नीला पड़ जाना ( ऐण्टि टार्ट, लैके, लोरो, ओपि, ब्राई )। मिचली पैदा हो जानेसे मुँहमें गोंदकी तरह लार पैदा हो जाती है। जीभका दाहिना किनारा गाढ़े सफेद लेपसे ढका रहता है।

**गलेके भीतर।**—गलेके भीतर जलन,—क्रमसे त्वचा छिल जानेकी तरह मालूम होना, कण्ठमें बहुत ज्यादा परिमाणमें गोंदकी तरह लार सञ्चय हुआ करती है और निकल जाया करती है,—त्वचा छिल जानेकी तरह दर्द, मिचली और डकार। तालुदेशसे लेकर स्वरनलीके भीतरतक जलन करनेवाली त्वचा छिल जाने या खाल उधड़नेकी तरह दर्द। गलेमें जलन, तालुमूल पार्श्ववाले दोनों गह्वर सूखे मालूम होते हैं और बार-बार थूका करता है। तालुमूल पार्श्वके दोनों गह्वर जमे हुए श्लेष्मासे भरे रहते हैं और रोगी उसे बार-बार निगलनेकी चेष्टा करता है। गलेमें सूखापन और आलपीन गड़नेकी तरह दर्द मालूम होता है, पानी पी लेनेपर भी यह दर्द दूर नहीं होता। गलेमें ऐसा मालूम होता है, मानो एक ढेला अड़ा हुआ है और निगलनेमें गड़बड़ी पैदा कर रहा है ( कैल्के, कास्टि, सिपि, इग्ने, कैलि-कार्ब, लिडम, सिपि, मार्क-बिन आयोड, मार्क-प्रोटो )। अन्ननालीमें ऐसा मालूम होता है, मानो नीचेकी ओरसे ऊपरकी ओर संकुचित हो गयी है। मानो नीचेसे एक गोला उठकर अन्नके प्रवेश करनेकी राह रोक रहा है।

**पाकस्थली।**—मुँहका स्वाद कसैला और जलनके साथ अरुचि। मध्यान्ह भोजनके समय रुचि नहीं रहती। सवेरेके भोजनके बाद दोनों कन-पटियोंमें ( शङ्खदेशमें ) भीतरसे बाहरकी ओर दबाव मालूम होना और बाएँ अङ्गमें खुजली पैदा हो जाना। जठरोदर प्रदेशमें सुस्ती मालूम होना,—क्षीण भाव

और एक तरहकी ऐसी गड़बड़ी मालूम होना जो कही नही जा सकती—बहुत ज्यादा परिमाणमें चाय या धूम्रपानकी वजहसे पैदा हुई ( ऐ-मूर )। मिचली वमन,—वमन होनेके समय चेहरा आदि ठण्डे पसीनेसे भर जाता है ( वेरेट, कैम्फो ) और शरीरकी त्वचाके भीतरसे ऐसा अनुभव होता है, मानो गन-गिनती सुइयाँ गड़ रही हैं , गर्भवतियोंका सवेरेके समयका वमन—मुंहसे बहुत ज्यादा लार निकलना ( लैक-वैन ), शौच-सोचमें पैदा होनेवाले वमन रोगमें, भूख और रुचि स्वाभाविक रहती है—इसके साथ ही मिचली, बहुत ज्यादा पसीना निकलना और सुस्ती ( ऐ-क्रूड, कैल्क, नाई, सैङ्गिविन, वेरेट—राक्षसी भूखके साथ=कोल् चि )। हिचकी और बहुत ज्यादा लारका स्राव, इसके साथ ही सन्ध्याके समय औंघाई। बार-बार खाली डकार आती है और मुंहमें पानी भर आया करता है। कभी कभी गलेमें जलन पैदा करनेवाला खट्टा पानी आता है, ( कार्बो वेज, सिङ्को, इग्ने, लाई, मैग-कार्ब, नेट्र-फास, नक्स वोम, रोबिन,—बिना स्वादवाली डकार=कैरिका पेपाया , लाई )। उदरके ऊपरी प्रदेशमें सङ्कोचन मालूम होनेके साथ पाकाशयमें अम्ल पैदा होनेका लक्षण ( कैप्स, ग्रेफ, लैक-डिफ्लोर, लिथि-कार्ब, नेट्र सल्फ, ऐसिड-फास, पोलिगोन, सिपि ) छातीमें जलन और मुंहसे बहुत ज्यादा लारका स्राव ( मुख-प्रसेकके साथ—नक्स वोम )। मिचली,—बढ़ना, रातमें और नींदके समय , घटना=जलपान करने या कुछ भोजन करनेपर ( आर्जेण्ट नाई, ब्रोम, कैलि-बाई, सैङ्गिविन, स्पाई,—भोजनके बाद घटती है परन्तु कुछ देर बाद ही फिर पैदा हो जाती है=बाईवार्न )। पाकस्थलीमें भार मालूम होना,—मानो उसमें एक गुल्म या अजीर्ण पदार्थ रखा हुआ है। उदरके ऊपरी भागमें दबावकी तरह मालूम होना—मानो पाकस्थली भरी हुई है , दबाने पर बढ़ता है, तम्बाकूकी गन्ध या स्वाद सहन नही होता। गोरे रङ्ग और भूरे केशवाले व्यक्तियोंकी बहुत ज्यादा शराब पीनेकी वजहसे बीमारियाँ ( काले केश और काले ही रंगवाले=नक्स )।

अन्नाशय।—भोजनके बाद कुक्षिदेश या कोखमें भरापन और दबाव की तरह मालूम होना। कभी-कभी थोड़ा सा भोजन करनेपर भी पाकाशयमें लगातार दर्द मालूम होता है , भोजनके बाद अन्नाशयमें पूर्णता और आँतोंमें गड़गड़ाहट मालूम होती है और ऐसा ही भाव वक्षमें चढ़कर, छाती मे बहुत दबाव पैदा कर देता है, मिचली पैदा हो जाती है, हिचकी आती है

और मुंहमें लगातार लार सञ्चय हुआ करती है। यकृतके पार्श्व-देशमें ऐसा दर्द मानो जकडकर पकड रखा है। अन्त्राशयमें दर्द,—भोजनके बाद बढ़ना ( सोरिन, सल्फ, चिनिन सल्फ, केलि-बाई, आर्स—भोजनके ३ या ४ घण्टे बाद हाइड्रैस्ट )। अन्त्र कूजन या पेटमें गडगडाहट होती है और नीचेकी ओरसे वायु निकला करती है। उदरके बायें पार्श्वमें एकाएक तेज दर्द पैदा हो जाता है (कैस्टोर, सिपा, आर्जेण्ट-नाई, इपिका, ड्राम्बिड )। पेट फूलना और श्वास-कष्टता—( आर्नि, ऐसिड-ऐसेट, ब्रोम, कार्बो-वेज, केमो, हायो, केलि-बाई, केलि-फास, क्रियो, लैके, लाई, मार्क, मेजेर, ओलि येन, ओपि, पोलि गोन, टैबाक, टेरिब )।

**मलान्त्र और मल।**—मल कोमल अथच बडे कष्टसे निकलता है ( हिप, नैट्र कार्ब, निकोल, सिपि, टेराक्स,—अँगुलीका सहारा लिये बिना नहीं निकलता = कैल्के, प्लैट, सेलिन, सिलि ), हरा और कोमल, दिनमें पतला पाखाना होना और माथेमें गडबडी मालूम होना। पाखाना हो जाने बाद काले रंगका खून निकलता है। शोणित-स्रावी अर्श,—बहुत ज्यादा खून निकला करता है ( फेर, हैमा, हायो, इपिका, केलि कार्ब,—थोडा सा खून निकल जानेपर शरीर और मनमें शान्ति पडती है = इयुजिनियम—ऐम )।

**पेशाब।**—दाहिने मसाने या मूत्रग्रन्थि प्रदेशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द मालूम होना ( लाई,—बाएं मसानेमें = बार्बे, टैबाक )। पेशाब गाढा लाल या कमला नेबूके रंगकी तरह ( सिना ) रङ्गवाला,—बहुत ज्यादा और लाल रंगकी तली जमती है।

**श्वासयंत्र।**—आक्षेपिक श्वास-रोगाधिकारमें स्वरनालीके दरवाजेके नीचे दबाव मालूम होना। वायुनलीमें पूर्णता मालूम होना और ऐसा भी मालूम होता है कि यह पूर्णताका भाव वक्षमें पैदा होता है, खुसखुसी खांसी आया करती हैं, वायुनली बहुत सङ्कीर्ण हो जाती है और ललाटमें उत्ताप मालूम होता है। श्वासकष्टता—वक्षस्थलमें संकोचन या कसावटके भावसे पैदा हुई, प्रसवके दर्दके समय प्रतिवेगके साथ श्वास कष्ट पैदा हो जाता है और वेगकी प्रबलताको नष्ट कर देता है या वेगको क्षीण बना देता है, बढ़ना = सर्दी लगनेपर ( केलि-आयोड, सिपि ) और सीढ़ी चढने और उतरने आदि शारीरिक परिश्रम मात्रसे ही ( ऐक्टि, आर्स, ऐसिड-नाई, कप, नैट्र-म्यूर, फास, साइलि, स्टैफ, सल्फ,—सीढी चढनेपर = ऐसिड-ऐसेट ) ऐसिड-नाई, आर्स, ऐरैण्डो,

आइविर, नेट्र-मूर, रास,—सीढ़ी चढ़ने या उतरनेके समय = थिरिड )। वक्षमें खूनका अधिक संचय होना, दबाव या भार मालूम होना ( ऐकोन, कैक्ट ),—मानो शरीरके चारों ओरसे खून आकर फेफड़े आदियन्त्रको भर रहा है,—तेजीसे चलनेपर घटना। श्वासाभाव,—श्वास प्रश्वासमें व्याघात और श्वासकृच्छ्रता—बार बार दीर्घ निश्वास ग्रहण करनेकी इच्छा ( ब्राई, बोल्के, ग्लोन, सिमि-टाइग्नि, मिडोरिन, मार्क, फास )। वक्षमें प्रबल दर्द—लम्बी सांस लेने-छोड़ने और हवा खाकर लौटनेके समय और भोजन करनेपर बढ़ना। कण्ठनालीमें वक्षोस्थिके शिखर-देशमें मानो एक गुल्म पड़ा हुआ है, ऐसा मालूम होनेके साथ श्वास कृच्छ्रता और श्वास रोग। वक्षमें ऊपरकी ओर फैलनेवाली जलन मालूम होना। पाकाशयकी खांसी,—यन्त्रणा जनक सूखी खांसी और गलेमें असह्य खुजली,—रोगीको बेचैन बना देती है, श्वासरोगीकी खांसी। दमाका प्रकोप आरम्भ होनेके पहले सारे शरीरमें कुटकुटी हुआ करती है और उर्द्धोदरप्रदेश शून्य मालूम होता है। हूप-खांसी—खांसी प्रचण्ड, शरीरको हिला देनेवाली और वक्षको फाड़ डालनेवाली, ऐसा मालूम होता है मानो वक्ष गह्वरके गभीरतम प्रदेशसे खांसी आ रही है। खांसीका प्रकोप या वेग बहुत दिनोंतक रहनेवाला होता है। खांसीके बाद गाढ़ा जमा हुआ गोंदकी तरह कफ निक-लता है और तालुमें वायु लगा करती है। नाली भुज मदाशाधिकार रोगमें खांसी, छींक जम्हाई और उसके साथ ही पेट फूलनेकी वजहसे डकार आना। दीर्घ निश्वास ग्रहण करनेपर उदरके ऊपरी प्रदेशमें सुस्ती और शून्य भाव कम हो जाता है। छातीके ऊपरी प्रदेशमें दबाव मालूम होना,—विशेषकर बाए वक्षमें और स्तन-वृन्तके ऊपरी अंशमें। वक्ष और उदर व्यवच्छेदक पेशी ( डायेफ्राम ) का आक्षेपिक सङ्कोचन और प्रसारण, बैठकर श्वास प्रश्वासके समय वक्षमें दर्द ( केमो ),—इधर उधर घूमनेपर आराम मालूम होता है, आशङ्काकी वजहसे रोगी एक जगहसे दूसरी जगह दौड़ना फिरता है ( टैबाक ), वक्षके निचले अंशमें दर्द—मानो उतनी दूर हवा नहीं घुस रही है। बाए वक्षमें स्तनसे कक्षदेशतक मानो पेशियाँ सब जकड़ गयी है, ऐसा अनुभव होना ( ऐस्टेकस )। शरीरको प्रत्येक बार तेजीसे हिलानेपर सरमें चक्कर आना और बेहोश होनेका उपक्रम और मस्तिष्कमें एक तरहकी अनिर्वचनीय जड़ता मालूम होती है। हृत्पिण्डके मूल-देशमें ( शिखर-देशमें—सिमि टाइ ) गहरा और ऐसा मालूम होता है मानो हृत्पिण्डकी गति स्थिर हो जानेका –

रहा है ( मानो यदि न हिलेगा तो हृत्पिण्ड स्थिर हो जायगा=जेल्सि—मानो शरीर हिलाते ही हृत्पिण्ड स्थिर हो जायगा=डिजिट )। लगातार श्वास-कृच्छ्रता—शरीरको थोड़ा भी हिलानेसे या परिश्रम करनेपर बढ़ जाती है और शीत लगते ही दमा या श्वास रोग हो जाता है। ऊपरी पेटमें मालूम हुई सुस्ती और अस्वाच्छन्द्य भाव हृत्पिण्डमें फैल जाता है। लगातार छातीमें जलन मालूम होती है और स्वरनालीमें ऐसा मालूम होता है मानो गुल्म या जमा हुआ बलगम अड़ा हुआ है।

**ग्रीवा और पृष्ठ।**—गर्दनके बाएँ पार्श्वकी सूजन और सर-दर्द। दोनों पृष्ठ-फलकोंके बीचमें वातका दर्द, दाहिने पृष्ठ-फलकके नीचे दर्द—सामनेकी झुकनेपर बढ़ जाता है। त्रिकास्थि-प्रदेशमें बहुत अधिक स्पर्श असहनीयता,—थोड़ा भी यहाँतककी मुलायम तकियेका स्पर्श भी सहन नहीं होता,—वस्त्र आदि छू जानेके भयसे रोगी सामनेकी ओर झुककर बैठता है, इस अंग पर हाथ रखनेकी चेष्टा करनेपर रोगी चिल्ला उठता है।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—दाहिनी स्कन्ध-सन्धिमें वातका दर्द और यह दर्द बायें बाहुकी ऊपरी अंशमें चला जाता है और स्कन्ध-सन्धिपर भी आक्रमण करता है। दाहिनी त्रिकोणपेशीके मध्यमें मानो बहुत सावधानीसे सुई बेधी जा रही है—ऐसा अनुभव होता है। रजोरोधकी वजहसे स्कन्ध सन्धिमें दर्द, कर-पृष्ठ सूखा ठण्डा और तलहथ्योंसे पसीना निकला करता है। दाहिनी जानु सन्धिका वाताश्रय जनित-प्रदाह,—रोगवाली सन्धि बहुत फूली हुई और दर्द भरी रहा करती है। जाँघमें ऐसी अकड़न मालूम होती है, कि न जाने कितना घूम आया है। समूची देह—यहाँतक कि अँगुलीके अगले भाग तकमें अस्वाघातकी तरह दर्द मालूम होता है। हाथ पैर तथा समूची देह स्पन्दित हुआ करती है। शारीरिक अवसाद और बहुत अधिक शिथिलता और आलस्य मालूम होना, दीर्घकाल व्यापी दुर्बलता। शरीरका प्रचण्ड आक्षेप। किसी तरहका स्वाभाविक स्राव रुक जानेकी वजहसे बीमारियाँ ( ऐब्रोट, ऐपिस कैम्फा, कोना, ग्रैफा, हेलिबो लाई, सल्फ, स्ट्रैमो )। बहुत कमजोरी मालूम होना,—हाथ पैर फैलानेके साथ किसी चीजको ग्रहण करनेकी भी सामर्थ्य नहीं है, ऐसा मालूम होना।

**त्वचा।**—दमाका प्रकोप या वेग आरम्भ होनेके पहले सारे शरीरमें कटकटी पैदा हो जाती है। अंगुलीमें, कर-पृष्ठमें और बाहुके अगले भागमें

रस भरे छालोंकी तरह और खुजली पैदा करनेवाले दाने। पपड़ी जमनेवाला विचर्चिका रोग। रुके हुए आमवातके साथ,—मिचली और वमन।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—शीतावस्था,—बहुत प्यास, प्रबल कम्प, पानी पीनेपर कम्पनका बढ़ जाना (कैप्स) उत्तापावस्था,—तेज, उद्वेग मिला और कष्ट साध्य श्वास-प्रश्वास, गला साँय साँय किया करता है और वक्ष-स्थलमें कसावट मालूम होती है, कण्ठनालीके पिछले गह्वरमें खुजलीकी वजहसे शरीरको हिला देनेवाली खाँसी पैदा हो जाती है और एक कनपटीसे दूसरी कनपटीतक दर्द मालूम होता है। बहुत कमजोरी। पसीनेवाली अवस्था, उत्तापके साथ या कुछ देरतक बोखार भोग करने बाद, नींदके साथ पसीना निकलना (इयुपेट, एपिस, ओपि,—उत्तापकी चरम अवस्थामें निद्रा=पोडो-फिल,—निद्रितावस्थामें पसीना=चायना, कोनायम,—ज्वर आनेके बहुत देर बाद पसीना निकलना=आर्स), पसीना,—रातमें बहुत ज्यादा, शीतल (हिप, सिपि)। जीभ,—दाहिना पार्श्व सफेद लेपसे ढका और बाया पार्श्व निर्मल, अरुचि। मिचली,—पानी पीनेपर घटना।

**वृद्धि।**—बहुत सामान्य दैहिक परिश्रम या स चालनसे, शीत लगनेपर, छूते ही, सामनेकी ओर झुक जानेपर, गर्म चीजें खानेपर, सन्ध्या और रातके समय तथा धूम्रपान करनेपर और धुए की गन्धसे।

**घटना।**—तेजीसे चलनेपर, उत्ताप लगने पर और तीसरे पहर।

**सम्बन्ध।—सदृश।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—इपिक, ऐण्टि-टार्ट, आर्स, डिजि ब्लाटा-ओरियेण्ट, इपिका, टैबाक, वेरेट, नक्स (भूरे केश और गोरे व्यक्तियोंका शराब आदि पीनेके कारण स्वास्थ्यभङ्ग,—नक्स, हेरि०) ब्राई, लिलि-टाई।

**तुलनीय।**—डिजिट, टैबाक (हृत्पिण्ड), आर्स (दमा और पाका-शयका विकार), इपिक (दमा), नक्स-वोम (सबेरे वमनेच्छा), सल्फ (सर-दर्द), लिलियम (हृत्पिण्डकी बीमारी)।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ३० शततमिक क्रम (डा० कूपर वगैरह चिकित्सकोंके मतसे ऐसेटम लोबेलिई कितने ही स्थानोंपर विशेष लाभ किया करता है।

---

## लोबेलिया पर्प्युरेसेन्स ।

### ( LOBELIA PURPURASCENS )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—गाछसे मूल अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणकी अनुसार प्रयोग ।**—हृत्पिण्डका पक्षाघात, बहुव्यापक सर्दी, सरमें दर्द, फेफडेका पक्षाघात, साँप काटना, जीभका पक्षाघात, सान्निपातिक ज्वर, सरमें चक्कर आना इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास ।**—इसके द्वारा समूची जीवनी-शक्ति और स्नायु-विधानका पूरा-पूरा अवसाद पैदा हो जाता है और श्वास-यन्त्रमें पक्षाघात उत्पन्न हो जाया करता है । बहुव्यापक सर्दी रोगकी तरह मिचलीके साथ मोहसे पैदा हुआ सरमें चक्कर और सरमें दर्द, कम्परहित प्रगाढ़ शीतार्त्तता द्वारा समूची देहका भर जाना, फेफड़े आदिकी निष्क्रियता आदिकी वजह से श्वासयन्त्र आदि और खूनमें अङ्गाराम्लकी अधिकताकी वजहसे विषाक्तता, वमन और तन्द्राभाव वगैरह इस दवाके प्रधान क्रिया-फल है ।

### लक्षणावली ।

**मन और मस्तक ।**—जल्दबाज स्वभाव ( ऐकोन, ब्राई, कैम्फो, हिप, मार्क-वाई, नेट्र-म्यूर, स्ट्रैमो ), दुःखित और शङ्कित भाव । बहुत ज्यादा पसीना निकलना और दाँतमें जखम पैदा होनेवाला धातु । मिचली और मोह मिला सरमें चक्कर आना ( क्रूप्रम-ऐसेट, कैलि-कार्ब, लैके, मैन्सि, सिकेलि ) । तन्द्राभिभूत भाव, माथेमें शून्यभाव मिला और मिचली पैदा करनेवाला सर-दर्द,—विशेषकर दोनो भौंवोंके बीचके स्थानपर । माथेमें बहुत दर्द और सरके पिछले भागके नीचे और ललाटमें पूर्णता और भार मालूम होता है,—वृद्धि—माथा हिलानेसे ही । किसी तरह भी दोनों आँखें खोलकर नहीं रख सकता,—आपसे आप वे बन्द हो जाती है ( कास्टि, जेल्स, कोलोफिल ) । तन्द्राच्छन्न भाव, घमौरीकी तरह समूची देह चिरचिर किया करती है और खुजली पैदा हो जाया करती है ( लोबेलिया-इन्फलेटा ) ।

**श्वासयन्त्र** ... दबावके कारण श्वास-प्रश्वासमें व्याघात पैदा ... ऐसा मालूम

होना, मानो पक्षाघात हो गया है, अप्रगाढ़ श्वास-प्रश्वास, बहुत धीर-गतिसे, साँस चला करती है, प्रायः रुक जाती है, हृत्पिण्डकी गति प्राय स्पर्श-ज्ञानसे, अतीत रहती है, सर्दी लगनेपर बढ़ना।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—बैप्टि (सान्निपातिक ज्वर) सर्दी, लैके, सिकेलि, कैलि-कार्ब, मेन्थि।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ६ ठा दशमिक क्रम।

---

## लोबेलिया सिफिलिटिका या सिरियुलिया।
## (LOBELIA SYPHILITICA OR CAERULIA)

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे गाछसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है'—अम्ल-रोग, दमा, सर्दी, खाँसी, अजीर्ण, पेटमें वायु होना, मसानेका दर्द, कमरमें दर्द, गृध्रसी, प्लीहामें दर्द, गलेका जखम इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—बहुत छींक आनेवाली सर्दी रोगमें ही यह विशेष फलप्रद हुआ करती है। प्लीहाके पीछेवाले प्रदेशमें दर्द, बायें पृष्ठ फलकके भीतर या दाहिने पार्श्वके नीचेवाले स्थानोंमें दर्द, रोनेपर बढ़ना, ललाटके बीचवाले भागमें अर्थात नासा-मूलके स्थानपर लगातार धीमा-धीमा दर्द, नाकके छेदमें हवा बहुत ठण्डी मालूम होना, दाहिने फेफड़ेके बीच-वाले भागमें दर्दके साथ दाहिनी हनु-सन्धिमें दर्द, छाती और स्वरनालीमें दर्द, बायें कन्धे और बाहुमें दर्दके साथ बायाँ कक्ष या बगलके पासवाले वक्षमें दर्द, पढ़ने आदिके कारण ललाटमें दर्दका बढ़ जाना, ठण्डा पानी पीनेपर पाका-शयके लक्षणोंका आराम होजाना और गाढ़े बलगमका स्राव होनेपर कण्ठ-नालीका दर्द घटना आदि कई इसके अव्यर्थ निर्णायक लक्षण हैं।

### लक्षणावली।

**मन।**—बहुत ही दुःखित चित्त, आँखें सदा आँसूसे भरी रहती है, बहुत ही असुखी और दुःखित भाव। शोककी वजहसे बीमारियाँ (अरम, ग्रेसिड-फास, काकुर, इग्ने)। माथेमें चञ्चलता और धीमे दर्दके साथ शब्द

मिलाने और लिखनेके समय बार-बार भ्रम पैदा हो जाता है ( क्रोटेल, मिडोरिन, कैनाब-सेट, लाई, सिपा, हाइपिर )। खोपड़ाके पिछले हिस्सेमें दर्दके साथ विमर्ष-भाव ( सियानोथस )। माथेमें सुस्ती,—किसी तरहका मानसिक परिश्रम सहन नहीं होता ( ऐसिड फ्लू, ऐसिड-नाई, ऐसिड-फास, फास, कैलि-फास ), रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो उन्माद हो जायगा ( मिडो-रिन, लिसिन, ओपि )।

**मस्तक।**—शरीरमें चक्कर आना या माथेमें खालीपनका भाव,—इधर-उधर टहलनेपर बढ़ना ( कैल्के-सल्फ, फेर-आयोड, कैली-कार्ब )। सरमें दर्द—सवेरा होनेतक मालूम होता है ( मार्क, फाइटो, सिफिलिन ), मध्यान्ह भोजनके बाद ( ऐमोन-कार्ब, आर्स-आयोड, स्ट्रेमोन, मध्यान्ह भोजनके बाद घटना= एरम-ट्राई, फेलैन, जिञ्जिब ), कपालमें दोनों भवोंके पास, खासकर नाककी जड़में बहुत दर्द ( जैन्थक्स ), लिखने पढ़नेपर बढ़ना ( ऐक्टी, लिसिन, एपिस, फाइजस, कैल्के, डायो, ग्लोन, इग्ने, नैट्र-म्यूर,—आराम मालूम होनेपर फिर लिखना आरम्भ करते ही दर्दका दुबारा पैदा हो जाना=फेरम )। सरके पिछले भागमें दोनों ही चुचुकास्थि-वर्द्धित अर्थात कानके पिछले भागमें दर्द मालूम होता है,—पहले दाहिने चुचुकास्थि-वर्द्धनमें दर्द होता है और बहुत तेज दर्द होता है ( बैप्टी )। बाईं ओरकी कनपटीमें महीन सलाई गड़नेकी तरह दर्द ( स्पाई )।

**आंख।**—दोनों आँखोंके ऊपरी अंशमें बिना दर्दका भार मालूम होना ( जेल्स, कैली-बाई, कास्टि ), इसके साथ ही औंघाई आना। बाईं आँखके दोनों अपाङ्गोंमें खुजली मालूम होना। दाहिनी आँखके गड्ढेमें छेदनेकी तरह दर्द ( बाएँ=साइलि )। दाहिनी आँखकी ऊपरी पलकके नीचे ऐसा मालूम होता है, कि कुछ गिर गया है और जलन तथा करकराहट मालूम होती है ( ऐसिड-फ्लू, एपिस, हिप, इयुफ्रे, कोरैल, )। दूसरी चीजोंकी ओर देखनेके समय आँखके गोलेमें दर्द मालूम होना ( ब्राई, जेल्स, नैट्र-म्यूर, फास, बैप्टी )।

**नाक।**—बार-बार छींक आनेकी वजहसे स्वरनली और वक्षमें तेज दर्द पैदा करनेवाली चोट जैसा मालूम होता है ( कैल्के-आर्स, कास्टि,—बहु-व्यापक सर्दी ( इनफ्लुएञ्जा )—मिफाइटिस, मार्क, यकृतके प्रदाहमें—बोरा मार्क सोल, चेलिडो ), स्वरनाली इतनी फैल जाती है, कि ऐसा मालूम होता,

है, मानो वह फट जायगी और सूर्यास्तके समय दोनो नाकके छेदसे गाढी सर्दी या श्लेष्माका स्राव होता है। उपास्थिमय भेदकके दोनों पार्श्वमें तकलीफ देनेवाली उत्तेजना मालूम होती है। विशेषकर छेदके दरवाजेके पिछले भागमे अधिक। नासा-रन्ध्रमें चेतना अधिक होना, ठण्डी हवा बहुत ही ठण्डी मालूम होती है ( कोराल-रूब, हिप, कैलि-बाई, लिथ-कार्ब, ओस्मो )। बाएँ रन्ध्रके भीतर ऐसी सुनसुनाहट मालूम होती है, मानो छींक आयेगी ( हाइड्रेस्ट, सिफिलिन, चेलिडो, कैम्फो, कोबाल्ट, जिङ्क, हिप, कैल्के )। पश्चात्नासा ( नाकका पिछला छेद ) की सर्दी, नाकके पिछले छेदसे गलेमें पपडी या बलगमका स्राव होता है ( आर्जेण्ट-नाई, अरम, कास्टि, फेर-फास, हिप कैली-बाई, कैलि-आयोड, मार्क प्रोटो, नेट्र-म्यूर, सोरिन, सिपि, थिरिड )।

**मुखमण्डल।**—चेहरा लाल और गर्म,—विशेषकर सोनेके समय ( बाईं करवट सोनेके समय=कैल्के,—माथा झुकानेपर या झुकनेपर=बेल, कैन्थ )। दोपहरमें भोजनके बाद ( ऐसो-कार्ब, कोरैल, रैनान )। औंघाई और आलस्य मालूम होनेके साथ तमतमाया हुआ चेहरा और सरमें दर्द ( मिलिलोट ), औंघाई आनेपर भी नींद नहीं आती, निर्मल वायु सेवन करनेपर घटना ( तुलि=बैलि ), तीसरे पहर दाहिनी हनु-सन्धि और दाहिने फेफड़ेके बिचले भागमें दर्द मालूम होना।

**मुख-विवर।**— दाहिनी ओरके दाँतमे प्राय ही फाड डालने या चिलक मारनेकी तरह दर्द मालूम होता है। मुँहमे सडा हुआ स्वाद और मसूढेसे खूनका स्राव होता है। तालुके निचले अंशमे बार-बार गाढा श्लेष्मा सञ्चय होता है और निकल जानेपर कण्ठनालीका दर्द बहुत कुछ घट जाता है। तालुका बायाँ पार्श्व सूखा हुआ ( लोबेलिया-इन्फ्लेटा=जीभका दाहिना किनारा-भर मैलसे ढका रहता है )।

**गलेके भीतर।**—बहुत श्लेष्मा सञ्चय होना। गलेमें बार-बार गाढा श्लेष्मा इकट्ठा होनेकी वजहसे उसमे त्वचा क्षय करनेवाला ( Rawness ) सङ्कोचन, सूखापन और तेज दर्द घट जाया करता है। कण्ठमें सूखापन और अन्ननालीके दरवाजेपर ऐसा मालूम होता है, मानो हमेशा मुँह फाडे हुए है—बाईं गलग्रन्थिमें दर्द मालूम होता है ( ल्केके )। अन्ननालीके दरवाजेपर ऐसा अनुभव होता है, मानो एक गुल्मकी तरह पदार्थ अड़ा हुआ है ( इरिजि,—

मानो हड्डीका एक टुकड़ा अड़ा है = लाई,—मानो कुछ कड़ा पदार्थ अड़ा है, इसीलिये, दर्द मालूम होना = जेल्स )।

**पाकाशय आदि**।—सवेरे खट्टी डकार आना। ठण्डा पानी पीनेपर सभी समय सम-भावसे पेट फूलना और कब्जियत वगैरह अजीर्णके लक्षण घट जाया करते हैं (गर्म—पीनेकी चीजें पाचन क्रियामें गड़बड़ी पैदा कर दिया करती है = सिङ्को )। पाकस्थलीके शेष भागमें अस्पष्ट दर्द (फाइटो )। सवेरे ६ बजनेके समय नींद खुलनेपर पाकाशय और तलपेटमें भयानक दर्द और पेट गड़गड़ाना, इसके साथ ही मलद्वारमें स्पर्श सहन न होना और कूथनके साथ बहुत ज्यादा परिमाणमें पानीकी तरह पाखाना होना। गाड़ीपर चढ़नेके समय, थोड़ा भी हिलानेपर, पाकस्थली और दोनों कोखोंमें दर्द पैदा हो जाता है (शरीर थोड़ा भी हिलानेपर = कास्टि,—शरीर हिलानेपर = ब्राई )। ऊपरी पेटके नीचेवाले स्थानमें हड़हड़ शब्द;—(चायना, फास ), दो पहरमें भोजनके बाद बढ़ना। रातमें तीन बजनेके समय नींद खुलनेपर देखता है, कि पेटमें आध्मान वायु खूब भरा हुआ है और वायु नहीं निकलता। नाभिके नीचे बहुत दर्दके साथ सन्ध्याके पहले और बाद पतले दस्त आते हैं ( ऐलो, ऐमोन-म्यूर )। प्लीहाके पिछले गात्रमें तेज दर्द (सियेनोथस )।

**श्वास-यंत्र**।—स्वरनाली बहुत फैली हुई मालूम होती है,—मानो फूट जाना चाहती है। सन्ध्याके समय स्वरनालीके शिखर-देशमें बहुत खुजलाहटकी वजहसे तेज खाँसी पैदा हो जाती है, पाचन-क्रियामें विकारसे पैदा हुआ सवेरेका स्वरभङ्ग ( एड्रलैन्थस, ब्रोम, कास्टि, इयुपेट-पार्फो )। अजीर्ण रोगके कारण पाकाशयिक खाँसी ( नक्स वोम, ऐलियम-सेट, कैलो-ब्रोम, हाइड्रैस्ट, कार्डियुस-मेरी,—प्लीहासे उत्पन्न या प्लीहाके भीतर दर्दके साथ साथ खाँसी = स्क्विला ), सन्ध्याके समय सामान्य कफ निकलता है ( आर्नि, काफि, कास्टि, साइना, ग्रैफ )। दाहिने पार्श्वकी ६ ठी पर्शुकाकी उपास्थिके साथ ही संयोग-स्थान ( जोड़वाली जगह ) में दर्द और दिन-रात प्रचण्ड सूखी खाँसी, कण्ठ-नालीके पिछले भागमें सूखापन और शुष्कता (निरसता ) मालूम होना। एक ही साथ दाहिनी हनुसन्धि और दाहिने फेफड़ेके मध्य भागमें दर्द। दोनों कन्धे और गर्दनके मध्य भागमें दर्द। दाहिनी कण्ठास्थिमें वातका दर्द ( कोल्चि )। बाएँ पृष्ठफलकके दाहिने या भीतरी पार्श्वके [illegible] दर्द [illegible]। सीनेके

बाद (दोनो पृष्टफलकोंके बीचवाले स्थानमें दर्द=एसार, लोबेल-इन, लाई-कोपस-वार्ज्जि)। बायाँ कन्धा और बाहुमें लगातार दर्द मालूम होना (थिरिड) इसके साथ काच या बगलके पास छातीके स्थानपर दर्द (रैनान,— बाएँ वक्षमें दर्द=ऐलि-सैट, एपिस, कुरारी, टियुबार्क, जैन्थक्स)। निचले वक्षमें दबाव मालूम होना। मानो निकली हुई हवा उसके ऊपर नहीं पड़ रही (फास,—म्रूनस, मानो दोनो फेफड़ोंके भरपूर फैलनेके लिये जगह नहीं है=नैइ-म्यूर) और हृत्पिण्ड तथा धमकान जैसा श्वास-प्रश्वास। बायें स्तनके निचले भागमें दर्द (ऐक्टि-रेसि, ऐस्टि, पल्स, रैनान बाल्बो)। सूर्यास्तके समय हृत्पिण्ड-प्रदेशमें तेज दर्द।

**गर्दन और पीठ।**—बहुत देरतक ऊपरकी ओर देखनेके कारण गर्दनका पिछला भाग अकड़ जाता है (बैराई-कार्ब, ऐसिड कार्बोल, कार्बो वे, लैके, लाई, मेजेर, फास, प्लेट),—विशेषकर बाएँ पार्श्वमें। क्षुद्र पर्शुकाके नीचे पीठमें भारकी तरह तेज दर्द मालूम होना,—वृद्धि=रातमें सोनेपर, लम्बी सास लेनेपर छेदनेकी तरह दर्द मालूम होता है, वृद्धि=करवट बदलनेके समय, दिनमें दर्द अधिक नहीं रहता। दाहिने पृष्ठ-फलकके भीतर या बाएँ पार्श्वमें दर्द। बाए पृष्ठफलकके दाहिने पार्श्वके नीचेवाले स्थानमें दर्द,—बढ़ना रोनेपर (फैरिङ्गटन)। ग्रीवाके पीछेवाले गात्रमें दर्द होता है। बायें मसाने या मूत्रग्रन्थि प्रदेशमें दर्द, दाहिने मसानेके बीचमें महीन सलाई गड़नेकी तरह दर्द (लाई,—बाएँ=बार्बा, टेरेक)। मेरुदण्डमें उससे भी अधिक अकड़न,—थोड़ा भी हिलानेपर बहुत दर्द मालूम होता है (बेल, सिपि), दर्द पीठकी दाहिनी ओरसे बाईं ओर फैलता है और दोनो पैर बहुत जोरसे हिलते हैं।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—लिखनेके समय कन्धा और अँगुलीमें तेज दर्द मालूम होता है। कभी कभी दोनों कमरमें दर्द मालूम होता है। दिनभर दोनो जानुमें वायु लगने जैसो ठण्ड और दर्द मालूम होता है (हाइ-ड्रैस्ट, इयुजियेन)। बाएँ पैरकी अग्र-जङ्घास्थि (आगेवाली जाँघकी हड्डी) में सलाई बेधनेकी तरह दर्द मालूम होता है। दोनों तलवोंमें डंक मारनेकी तरह झुनझुनी (बार्बा, इग्ने), मालूम होता है, मानो सुन्न हो गयी है, उसके ऊपर सर्दी मालूम होना, मानो उसपर सुरासार (स्पिरिट) गिर गया है।

**वृद्धि।**—शरीर हिलानेसे, छूनेसे, लम्बी सांस लेनेपर, रोनेपर, लिखने-पढ़नेपर, दो पहरके भोजनके बाद, रातमें बाईं करवट सोनेपर और करवट बदलनेपर।

**उपशम।**—गलेसे गाढ़ा श्लेष्मा निकलनेपर, निर्मल वायु लगनेपर और ठण्डा पानी पीनेपर।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—हियेनोयस, लोबेलिया—इन्फ्लेटा, पल्सेटिला, चेलिडोनियम, रेनानकूलस—बाल्बोसस, एक्टिया-रेसिमोसा, कोरेलियम-रूब्रम, बैपटिसिया, जेल्सिमियम, बार्बारिस और कास्टिकम।

**तुलनीय।**—पल्स (मानसिक अवसाद), रेनान (वक्षमें दर्द), हाइड्रेस्ट (नाककी सर्दीकी अवस्था), सियानो (फ्लीहाका दर्द इत्यादि)।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ६ ठा शततमिक क्रम।

---

## लोलियम टिमूलेण्टम।

## (LOLIUM TEMULENTUM)

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—मूल बीजसे विचूर्ण और टिञ्चर तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगमें लाभदायक है'—मदात्यय रोग, पक्षाघात, कम्पन, लिखनेवालोंका हाथ हिलना या हाथमें ऐंठन इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—पक्षाघात, स्पन्दन (फड़कना), धनुष्टङ्कार इत्यादि आक्षेप वगैरह इसके खास क्रिया फल हैं। इसके द्वारा मस्तिष्कमें जड़ता, प्रलाप और बहुत सुस्ती पैदा हो जाया करती है। पैरकी पीटलीकी पेशीका कड़ापन और आलस्य भाव और ऐसा मालूम होनेके साथ भयानक तकलीफ कि डोरीसे कसकर बाँधा हुआ है, हाथका काँपना इत्यादि कई इसके प्रधान लक्षण और विषय है। सर-दर्द, उसके पीछेवाले स्नायुका शूलका दर्द, बहुत शारीरिक अवसन्नता और बेचैनीमें भी इससे विशेष लाभ हुआ करता है।

## लक्षणावली।

**मन और मस्तक।**—चित्तकी चञ्चलता और मानसिक अस्थिरता, उन्माद और हलका प्रलाप। विपन्न भाव, बुद्धिकी जडता,—कोई भी विषय सहजमेंही हृदयगम नहीं कर सकता, बुद्धिमें गडबडी और होश न रहना। सरमें चक्कर आना,—आँख बन्द करनेपर घटता है (वेरेट-विर,—बढता है=ऐल्यू, ऐसिड फास, आर्नि, हिप, लैके, साइलि, थिरिड,—आँख बन्द करनेपर बढना=एपिस, थूजा), माथेमें स्पन्दन मालूम होना। माथेमें खालीपन मालूम होना, मिचली और बोलनेकी शक्तिका न रहना। सलाई बेधनेकी तरह भयानक यन्त्रणा,—विशेषकर ललाटमें और शखदेश या कनपटीमे। आँखकी पुतली बहुत फैली हुई। अस्पष्ट दृष्टि—ऐसा मालूम होना मानो आँखके सामने आग की चिनगारियाँ उड रही है (सिङ्को, ओपि, सल्फ,—हृत्‌पिण्डके अवसादका पूर्व लक्षण=नक्स-वोम)। कानमें बाजा या कानमें गरजनेकी आवाज,—मानो थोडीही दूरपर ढोल बज रहा है (सिङ्को, लाई, हेलिबो, क्रप्रम-ऐसेट, ह्रोसेरा, लैके)। औंघाई आना।

**पाकस्थली।**—मिचली और श्लेष्मा-भरी के, रातमे बार बार वमन। ज्वरके साथ अन्ननाली, पाकाशय और अन्त्राशयमें प्रदाह। उदरके ऊपरी-प्रदेशमें बहुत गडबडी मालूम होना। पेट बहुत फूल जाता है, आतोंमें तेज शूल की तरह दर्द। बहुत ज्यादा दस्त, तेज अन्त्रशूलके साथ पतले दस्त आना। बहुत अधिक पेशाब।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—चलता चलता ढुलक पडता है (ऐसिड हाइड्रो, सिकेलि, नैट्र-कार्ब, फास, माइगेल, लाइथिर, कैलि-ब्रोम, प्लम्ब, जैल्स), सभी अङ्ग काँपा करते है (गिलास नहीं पकड सकता, पानी न गिरे, इस तरह के भावके साथ ग्लास मुँहमें नहीं लगाता=मार्क, पानी पीनेमें जितनी देर लगती है उतनी देर तक भी ग्लासको पकडे नहीं रह सकता=स्टैफ)। लिखनेके समय हाथ सुन्न हो जाते हैं (जिङ्कम)। कुर्सी या अपनी जगहसे उठनेकी चेष्टा करनेपर ढुलक पडता है (लिसिन,—चलनेके समय—जैल्स,—किसी चीजका सहारा लिये बिना खडा नहो हो सकता, सरमें चक्कर आनेकी वजहसे=क्रियो), घरमें चलनेके समय कहीं लुढक न पडे, इसलिये सावधान रहना पडता है। दोनों पैर—विशेषकर पैरकी पोटलीवाली हड्डीकी पेशीमें और जानुसन्धिमें भयानक

अकड़नका भाव ( ऐनाक, पलुस ), रोगवाले अंशकी लाली, सूजन और त्वचा का खुजलाना। दोनो पैर बेतरह अकड़े और दर्द एवं उनमें सूजन, प्रदाह और खुजली मालूम होती है। इसके बाद भीतरी अंशमें गाढ़ा रस इकट्ठा होकर उसका सड़ना और गलना आरम्भ हो जाता है। जँघाकी पोटलीकी पेशी मानो डोरी द्वारा कसी हुई है—ऐसी अकड़न और यन्त्रणा। दर्द आदि बर्षात और तर हवामें बढ़ जाता है, कभी कभी बहुत जाड़ा मालूम होता है और कपकपी पैदा हो जाती है। हाथ पेरके अगले भाग बरफ जैसे ठण्ढे।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—वेरेट-वि, सिकेलि, कैलि-ब्रोम, जेलुस, लिसिन, ऐनाक, लैथि ( पक्षाघात ), ओपियम ( तन्द्रा )।

**शक्ति।**—मूल अर्क और १ ला दशमिक क्रम

---

## लोनिसेरा पेरिक्लाइमेनम।

### ( LONECERA PERICLYMENUM )

**दूसरा नाम।**—उड्-बाइन।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—एकाएक मिजाज खराब हो जाना और इसके साथ ही जोरसे चिल्लाना, बकना इत्यादि लक्षणोंमें लाभदायक है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—क्रोकस, बाइबर्नम, स्टेफिसेग्रिया, हाइयोसा।

**शक्ति।**—३—६।

---

## लोनिसेरा जाइलोस्टियम।

( LONICERA JEYLOSTEUM )

**दूसरा नाम।**—फ्लाई उड्-वाइन।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—फलसे विचूर्ण या अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—आक्षेप, मूत्रमें मूत्राम्लकी अधिकताके कारण आक्षेप। मूत्रमें अण्डलाल, उपदंश, एक आँख संकुचित, दूसरी आँख फैली, ठण्डा पसीना वगैरह लक्षणोंमें इसका व्यवहार लाभदायक है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—लोनिसेरा-पेरि, डिजिटे, कैड्मि-सल्फ।

**शक्ति।**—६—३०।

---

## लूना।

( LUNA or MOON'S RAYS )

**दूसरा नाम।**—चन्द्रमाकी किरण या रश्मि।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—दूधकी चीनी काँचके बर्त्तनमें तीन चार घण्टे तक चन्द्रमाकी चाँदनीमें रखकर इसके बाद विचूर्ण बनाना पडता है ( जिड ), या विशुद्ध पानी तीन चार घण्टे तक रखने बाद उससे क्रम तैयार करना पडता है ( हिगिन्स )।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक हुआ है :—अम्लरोग, मृगी, सर दर्द, आर्त्तव-स्राव ( बीचके ही समयमें ), शोथ, सपनेमें चलना, क्रमि इत्यादि।

**शक्ति।**—उच्चतर क्रम।

---

## ल्यूप्यूलस।
## ( LUPULUS )

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—बीजसे विचूर्ण और मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—अजीर्ण, मूत्रकृच्छ्रता, प्रमेह।

**उपयोगिता और आभास।**—डा० बोरिकके मतसे रातभर शराब आदि पीने और अत्याचार करनेके बाद दूसरे दिन जब स्नायु सब शिथिल हो पड़ते हैं; बार बार मिचली आती है, सरमें चक्कर आया करता है और दर्द मालूम होता है, उस समय इससे स्वास्थ्यका संचार होता है और रोगीमें नयी ताकत पैदा हो जाती है। नये पैदा हुए बच्चेके पाण्डु रोगमें यह अधिक लाभदायक हुआ है। इसके कई प्रधान लक्षण ये हैं:—(१) गहरे विकारकी अवस्थामें रोगी सोया सोया चौंक उठता है और बड़ी तकलीफसे उससे रोगीको जगाने बाद थोड़ासा होश आ जाता हैं और तुरन्तही फिर बेहोश या मोह-प्राप्त अवस्थामें जा पड़ता है। (२) मस्तिष्ककी जड़ता। (३) अस्थिकी गति। (४) लाल खुजलीके दाने या अरुणिका पैदा हो जाना। (५) पेशाबके समय मूत्रमार्गमें जलन। (६) पाकस्थलीमें हिलनेकी तरह मालूम होना। (७) अन्त्राशयमें गैस पैदा होना। (८) कण्डार या पेशी वगैरहमें सङ्कोचन और फैलना इत्यादि।

## लक्षणावली।

**मन और मस्तक।**—चकित भाव। बहुत ही उत्तेजना होनेका लक्षण। गहरे विकारको अवस्थामें सोया सोया चौंक उठता है ( जेलस, ड्रैसी बेल, हायो ), बड़े कष्टसे जागनेपर चकितकी तरह चेतना पैदा हो जाती है पर फिर तुरन्त ही मोह प्राप्त हो जाता है ( जगानेपर बातका जवाब देकर तुरन्त बेहोश हो जाता है = ऐसिड-फास, आर्नि, ओपि )। बुद्धि मोटी और मानसिक आलस्य। माथे और आँखोंमें खूनका अधिक सञ्चय होना या उसमें खूनका अधिक दौरान होना ( ऐमिल, बेल )। चेहरा और माथेमें गर्मी ( उत्ताप ) पैदा हो जाना ( जेलस, इग्नेशि, कैलि-आयोड, सिपि ), धीमा सर-दर्द और

माथेमें गड़बड़ी। असह्य माथेका दर्द,—खींचने और दबानेकी तरह। कनपटी या गर्दनकी बगलवाली दोनों नीली धमनियोंमें टपक ( ऐमिल, बेल, जेल्सि, हाइपिर, कैलि ब्रोम, स्ट्रैमो )। पुतलियाँ फैली, दिनमें औंघाई। आच्छन्नावस्था ( बेहोशी = नाइट्रि स्पि डाल )।

**पेशाब और जननेन्द्रिय।**—तकलीफ देनेवाला लिङ्गका कड़ापन ( कैनाब-सैट, कैन्थ, इरिज्जि, बेलि-स्यू, माइगेल, पेट्रोसेल, पल्स,—ठण्डे पानीमें कुछ घट जाता है = कैम्फ ) शुक्र मेह ( ल्युप्युलिन, साइप्रिपिड- फास, फास, सेलिन, सिपि ), बहुत अधिक हस्त-मैथुनके कारण शुक्र-मेह [ व्यूफो, कैल्के. ब्रेट, स्ट्रैमो ]। पेशाबके समय मूत्रनालीमें जलन मालूम होती है [ ग्रामे-रैसिया, कैनाब-सेट, मार्क, कैन्थ, यीफ्स ]।

**सार्वाङ्गिक।**—दिनमें औंघाई। श्वास-प्रश्वास दीर्घ और नाकसे आवाज होती रहती है ( ओपि )। कण्ठारका स्पन्दन। हाथ पैरोंमें पक्षाघात की तरह कमजोरी मालूम होती है। गति अस्थिर और जोर लगाना पड़ता है। एकाएक क्षणभरके लिये दोनों कन्धे, बाहु और दोनों हाथोंकी पेशियाँ सब मानो जकड़ जाती हैं। वातका दर्द—एक जगहसे दूसरी जगह चला जाता है। ( एपिस, आर्नि, बेल, कैल्के-फास, कार्बो-वेज, कैमो, कैलि-बाई, केलि-सल्फ, लैक-कैन, लैके, मैङ्ग, नक्स-मस, पल्स, सेबाई, सल्फ)। लाल फुन्सियाँ निकलना ( टेरिब, रास, आर्टिका—नीली आभा लिये = क्लोरैलम )।

**सम्बन्ध।—सदृश**—बेल, ऐमिल, हायो, स्ट्रैमोन, कैनाब इन, कैना-ब-सैट, माइगेल, केलि ब्रोम, ओपि, पेट्रोसेल, डिजिटैलिन, ल्यूप्यूलिन, ऐसिड-फास, पल्स, केलि-बाई, टेरिब, रास, आर्टिका युरेन्स।

**दोषघ्न या प्रतिविष।**—काफी, सिर्काकी खटाई या विनिगर।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ६ ठा दशमिक क्रम। शुक्र-स्रावमें ल्यूपूलिन १x विचूर्ण और कार्बंट रोगमें बाहरी प्रयोगसे अच्छा रहता है ( बोरिक )।

---

## लाइकोपर्सिकम।

## ( LYCOPERSICUM ESCULENTUM )

**दूसरा नाम ।**—सोलेनम लाइकोपर्सिकम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—लाल रङ्गके विलायती बैंगनसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है.—पीठमें दर्द, सर्दी, बाहुकी पेशीमें दर्द, बहुमूत्र, अतिसार, सन्धिवात; सर-दर्द, प्रदर, स्थूलता ( मोटापन ); गलेका जखम इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास ।**—वात, सन्धिवात, माथेमें खून अधिक सञ्चय होना, सर्दी वगैरह इसके प्रधान क्रियाफल है। इसके द्वारा दबाने या दबनेकी तरह दर्द, स्मरण-शक्तिका लोप हो जाना और चिढ़ जानेवाला भाव, माथेमें दबाने या छेदनेकी तरह दर्द और रुकी हुई नाककी सर्दी बार-बार हो जाया करती है। कभी-कभी इसके द्वारा स्त्रियोंकी कमरमें दर्द, जरायुका स्राव और प्रदरके कारण स्राव भी हुआ करता है। इसके सरदर्दकी विशेषता यह है, कि दर्द आराम हो जानेपर माथेमें तकलीफ होती है और स्पर्श सहन नहीं होता। घरसे बाहर निकलनेपर सर्दी बढ़ जाती है। धूम्रपान या सुंघनेसे सर-दर्दका एकदम घट जाना। दाहिने अङ्गमें प्रकोपकी अधिकता या दर्द आदिका दाहिनेसे बायें अङ्गमें जाना और बहुत प्यास होनेके साथ पेशाबका ज्यादा होना, इसका एक सिद्धिप्रद लक्षण है, नाकमें कणमात्र धूल जानेपर भी सर्दी और लक्षण सब बहुत बढ़ जाते हैं।

## लक्षणावली।

**मन ।**—मनमें उठे हुए भावोंका लोप हो जाना,—विशेषकर तलहथी या किसी दूसरे आधारपर माथा रखनेपर, यहाँतक कि, जो कुछ भी याद करनेकी चेष्टा करता है, वह भी भूल जाता है ( बोलता-बोलता = मेजेर, नक्स-मस्क )। किसी काममें मन नहीं लगा सकता ( बहुत समयतक एक विषयमें मन नहीं लगा सकता = ड्रोसे, लेके, सैनिक )। बहुत ही उत्तेजित हो

जानेवाला,—सामान्य आवाजसे भी चिढ़ उठता है ( ऐसेर, फेरम, नक्स-वोम, मिडोरिन, थिरिड, माइनि )।

**मस्तक।**—चलनेकी चेष्टा करते ही सरमें चक्कर आ जाता है और बेहोश होनेकी तैयारी हो जाती है। ऐसा अनुभव होता है, मानो माथा दोनों पार्श्वसे दबाया जा रहा है ( सिङ्को, मिनियेन )। बहुत तेज स्नायविक सर-दर्द, यह दर्द क्रमसे दोनों आँखोंके पीछे और शङ्खदेश या कनपटीमें बहुत तेज आकार धारण करता है और आँखकी पुतली सिकुड़ ( ओपि ) जाती है,—घटना=तम्बाकूका धुआं सूंघने या पीनेपर ( डायाडेमा,—चाय पीने बाद धूम्रपान करनेसे घटना=ऐसिड कार्बोल )। प्रचण्ड सर दर्द,—टपक और फाड़नेकी तरह,—कपालके पिछले भागसे आरम्भ होकर समूचे माथेमें फैल जाता है पर सरके पिछले भागमें और कनपटीमें यह दर्द तेज आकार धारण करता है। ललाट-फलकके नीचेवाले स्थानपर तेज दबाव मालूम होता है, मानो माथा दबकर बाहर निकल आना चाहता है,—सन्ध्याके समय और सोनेके कुछ बादतक ऐसा ही दर्द मालूम हुआ करता है, घटना=तलहत्थी या अन्य किसी दूसरे आधारपर माथा रख देनेपर ( बेल, ब्रोम, डायाडेमा, कैलि-कार्ब, मिनियेन, मार्क )। खाँसनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो मूर्द्धा-देश फट जायगा ( कैल्के, आर्स, कक्‌स-केक, नक्‌स-वोम, फास, स्पिञ्जि )। सरका दर्द घट जानेपर भी माथेमें स्पर्श एकदम सहन नहीं होता।

**आंख।**—आँख,—थकान और भार मालूम होता है, दर्द और जलन हुआ करती है, स्पर्श सहन नहीं होता, मानो आँखका गोला सिकुड़ता जा रहा है, ऐसा अनुभव होनेके साथ ही साथ उसमें असह्य दर्द होता है। पलकें भारी और फूली मालूम होती हैं ( ऐब्सिन्थि ), आँखकी पुतली बहुत संकुचित हो जाती है ( डेफ, ओपि ), रोशनी लगनेपर आँखमें दर्द पैदा हो जाता है ( नेट्र-म्यूर, स्टैफि, आर्जेण्ट-नाई )। महीन सुईका काम आदि करनेके समय आँखमें पानी भर आता है ( चेलिडो, इपिक, सेनेगा, स्पिञ्जि ),—दृष्टिकी अस्पष्टता दूर करनेके लिये बार-बार आँखें मला करता है ( क्रोकस, पल्स )।

**नाक।**—नाककी सर्दीका स्राव रुक जाना। बहुत ज्यादा कसैले पानीकी तरह नाकसे स्राव होता है—नाकके छेदकी खाल उधड़ जाती है ( सिपा, आरम, मार्क, नक्स वोम ), पिछले छेदसे लगातार गलेमें बूंद-बूंद पतला बलगम या सर्दी निकला करती है ( कोरैल, फेर ), उसका स्वाद नम-

कीन रहता है। घरसे बाहर जानेपर बढ जाता है ( ग्रेफ, आयोड, सल्फ, थूजा, घरके बाहरकी निर्मल हवा लगनेपर बढ जाता है ( ग्रेफ, आयोड, सल्फ, थूजा, घरके बाहरकी निर्मल हवा लगनेपर घटना=ऐको, सिपा, नक्स-वोम, पल्स, नासारंध्रमें थोडी भी धूल जानेपर सर्दी बहुत बढ जाया करती है=कोक्को, हिप, साइलि )।

**पेशाब**।—रातमें ज्यादा पेशाब होना ( ऐसिड-फास )। तेज प्यास और बार बार पेशाबका वेग ( ऐसिड-ऐसेट, कैन्थ, कास्टि, हेलोन, लेक-डिफ्लो, युरेन-नाई, लाई, ऐसिड-फास, स्क्विला )। बहुत ज्यादा प्रदरका स्राव, बहुत ही सुस्त करनेवाला कमरका दर्द ( ऐसिड म्यूर, इस्कयु, हिप, पल्स, हेलोन, कास्टि, कोना, नेट्र-म्यू )। घरके बाहरकी हवा लगनेपर लगातार बूंद बूंद पेशाब होना ( चलनेके समय=पल्स, सेलिन )।

**श्वासयंत्र**।—आवाज बिगडी और कर्कश, गलेमें लगातार खुजली और बार बार गला साफ करनेकी इच्छा ( ऐल्यु, आर्जेण्ट-नाई, हाइड्रेस्ट, फास, लैके )। खाँसी—गाढी और कर्कश, वक्षके निम्नांशमें उत्तेजनाकी वजहसे खांसी,—सूखी और वक्षको फाड डालनेवाली,—रातमें आरम्भ होकर रोगीको सोने नहीं देती ( कैप्स, डैफनी, कैली-बाई, कैलोसाया, ऐरेलिया, नक्स-वोम, रास, सल्फ, सिफिल )। कफका रंग सफेद, जमा हुआ और श्लेष्मा-मिला ( वोर, सिपि, इनान, फास, स्टैन, स्टिक्टा )। वक्षमें दर्द,—माथेतक फैल जाता है। वक्षोस्थिके बाएं पार्श्वमें सलाई वेधनेकी तरह दर्द। कर्कट रोगवाले स्तनमें बहुत दर्द। हृत्पिण्डकी जडमें महीन सलाई वेधनेकी तरह दर्द मालूम होना ( लोवेल-इन्—शिखरदेशमें=ब्यूफो, साइक्ले, लीलि-टाई )।

**प्रत्यङ्ग आदि**।—समूची पीठमें लगातार दर्द मालूम होना,—विशेष कर नितम्ब देशमें ( चूतडके स्थानपर )। सर दर्द अच्छा हो जानेपर पीठ और प्रत्यंगोंमें तेज दर्द मालूम होता है। कमर और उसके ऊपरी भागमें दर्दकी वजहसे रोगिनी बहुत ही म्रियमान और दुखित हो पडती है। सोकर, बैठकर या किसी तरह भी उसे आराम नहीं मिलता ( ऐकोन, आर्स, एरम-ट्राई, वेल ऐसिड म्यूर, क्राम, इयुपेट, पार्थि, लैके, मार्का, लेचनेन, रास, स्ट्रैमो, थूजा ), सभी अङ्ग प्रत्यङ्गोंकी पेशियोंमें वातकी वजहसे दर्द ( ऐक्टि, ब्राई, रास रोडोड, केलि-आयोड, कैल्मी, लाई, फाइटो ) और सभी अङ्ग अवश और

हुए-से मालूम होते हैं ( ऐमिल, मार्क-सोल, पमस, सिपि )। दाहिने कन्धेकी त्रिकोण पेशी और वक्षकी बगलवाली पेशीमें वातका तेज दर्द मालूम होता है ( ऐगारिक, सेङ्गिविन, फेरम फास, केल्मी, स्ट्रिक्टा ), बढ़ना = बाहु फैलाने या उठानेपर ( सिफिल, जिङ्क,—पीछेकी ओर बाहु घुमा लेनेपर = ऐगार,—कपड़ा पहननेके समय = फेरम-फास )। दाहिने बाहुकी कोहनी या सन्धिमें ( कोलचि, हाइड्रैस्ट, केलि बाई ), कलाईमें ( ऐक्टि-स्पाई, कोलूचि, केलि-बाई, वेक्सिन, लेके, कोलोफिल ) और दोनो हाथमें ( क्लिमेट, कोमोक्ले, फाइटो, राष, ऐस्टि, वेविसन, वायोला ) वातकी वजहसे दर्द। दाहिने उरुके सामनेवाले स्नायुमें सलाई गड़नेकी तरह तेज दर्द ( काफि, स्ट्रैफ )। शरीर सुन मालूम होनेकी वजहसे रोगी रातभर चित सोया रहता है ( लाई, साइकूर )।

**वृद्धि।**—घरके बाहरी भागमें, आवाजसे, शरीर या रोगवाली जगह हिलाने पर, हाथ उठानेपर, तलहत्थी या किसी दूसरी चीजपर माथा रख देनेपर ( विकृति ) और दाहिने अङ्गमें।

**घटना।**—धुआँ पीने या तम्बाकूका धुआँ सूँघनेपर, किसी आधारपर माथा रख देनेपर ( सर-दर्द ), घरके भीतर और बाहरी उत्तापके प्रयोगसे।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—बेल, हायो, ऐसिड-फास, ओपि, युरेन-नाई, केल्के-आर्स, नक्स-वोम, स्ट्रिक्टा, डायाडिमा, नेट्र-म्यूर, सिपिया, सिपि, सेङ्गि-विन, कैम्फि, लेके, लाई।

**प्रतिविष।**—धूम्रपान या तम्बाकूका धुआँ सूँघनेपर।

**तुलनीय।**—ऐण्टि टार्ट ( पेशियोंकी कमजोरी ), सिपा ( सर्दी ), ओपियम ( पुतली सिकुड़ी हुई ), बेलाडो ( सर दर्द )।

**शक्ति।**—३ रे दशमिकसे २०० शततमिक क्रम।

---

## लाइकोपोडियम क्लेवेटम।
## ( LYCOPODIUM CLAVATUM )

**दूसरा नाम।**—उलफस "क्ल" ( Claw )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—इसका विचूर्ण या मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक हुआ है —तलपेटका आध्मान, गर्भ-स्राव, अण्डलाल मिला पेशाब, हृत्शूल, दमा, बगलमें बदबूदार पसीना, पेट गडगडाना, कैन्सर, मोतिया बिन्द, कब्जियत, क्षय-कास, गट्टे, खाँसी, ऐंठन, मूत्राधारका प्रदाह, उपझिल्ली-प्रदाह, शोथ, रक्तामाशय, बाधक, अजीर्ण, अकौता, नाकसे रक्त स्राव, आँखकी बहुत-सी बीमारियाँ, पित्त-शिला, पित्त-शूल, ग्रन्थियोंका फूलना; गलगण्ड, वात, अश्मरी ( पथरी ), खून मिला पेशाब, बवासीर, केश झडना, छातीमें जलन, हृत्पिण्डकी बीमारियाँ, आँत उतरना, हृदावरक झिल्ली प्रदाह, व्याधिशंका, मूर्च्छा-वायु, ध्वजभङ्ग, बहुव्यापक सर्दी, सविराम ज्वर, विकृत प्रसवका दर्द, आर्त्तव ( ऋतुस्राव ) में विकार, बहुत ज्यादा रजःस्राव, कामोन्माद, कानसे स्राव, आंगुलहाडा, पक्षाघात, अन्त्रावर्त्तन प्रदाह, गर्भिणीके पैरमें सफेद रगकी सूजन, जरायुसे वायु निकलना, फेफडेका प्रदाह, आँख या कानमें अर्बुद, मलाशयमें शूलका दर्द, मूत्राधार मुखशायी ग्रन्थिका प्रदाह, पाकस्थली के प्रवेशद्वारमें दर्द, कर्णमूल, पेशाबमें पथरी निकलनेका दर्द, वात, गठिया वात, नींदमें गडबडी, बोलीमें जडता, तोतलाना, सूर्याघात या सर्दी गर्मी, सान्निपातिक ज्वर, पेशाबका विकार, स्वादमें गडबडी, गलेका जखम, जीभ पर मैल, शिराओंका फूलना, मसे, मुंहमें पानी भर आना, हूपखाँसी, कृमि, जम्हाई आना इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—जिनका शरीर दुबला पतला और क्षीण है पर बुद्धि बहुत तेज है, जिनके ऊपरी अङ्ग दुबले पर निचले अंग मोटे ताजे हैं या शोथ रोग हो गया ऐसे मालूम हों, जिन बच्चोंका माथा देखनेमें तो पूरा पूरा हो, पर शरीर रोगी और दुबला हो और जिनमें प्रायः उदरमें आध्मान वायु और अजीर्णका लक्षण मौजूद रहता है, उन्हीं सब म [illegible] और-

यन्त्रगत पुरानी बीमारियोंमें, शरीरके किसी भीतरी यन्त्रकी सर्दी या बीमारीमें स्पर्शका सहन न होना और सुई बेधनेकी तरह दर्द पैदा करनेवाले यकृत विकारमें यह फायदा किया करता है और इसी वजहसे यदि शरीरका रंग सफेद पड़ जाये और पीला हो जाये अथवा उदरके ऊपर जगह जगहपर पीली आभा लिये चिह्न या दाग पैदा हो जायें, यकृत रोगके कारण शोथ हो, मूत्राम्ल ( पेशाबमें ऐसिड ) पैदा होकर धातुदोष हो जाये, गलेकी ग्रन्थिका प्रदाह, उपझिल्ली प्रदाह रोगमें तथा फेफड़ेके प्रदाहमें—विशेषकर बूढ़ोंके, बच्चोंके आध्मान और अम्लशूल मिले अजीर्ण रोगमें यह बहुत लाभ किया करता है। यहां इसके कुछ प्रधान प्रधान लक्षण लिखे जाते हैं, ( १ ) दोनों नासा पुटोंका पंखेकी तरह सिकुड़ना और फैलना। ( २ ) दो एक ग्रास खानेपर ही पेट भर जाता है,—फिर खा नहीं सकता। ( ३ ) जीभके नीचेकी जगहपर जखम। ( ४ ) गलेके भीतर, वक्ष, उदर, डिम्बाधार जहां कहीं हो,—इसका दर्द दाहिने पार्श्वसे आरम्भ होकर बाएं पार्श्वमें फैल जाता है, दाहिने अङ्गके साथ इसकी विशेष घनिष्टता है। ( ५ ) जीभ बाहर निकालनेपर घड़ीके लंगरकी तरह हिला करती है। ( ६ ) शरीरके भीतरके किसी विशेष अंशमें सर्दी मालूम होना। ( ७ ) ललाट सिकुड़ा रहनेकी वजहसे रोगी बूढ़ेकी तरह मालूम होता है। ( ८ ) गलेका जखम,—निगलनेके समय सूक्ष्म शलाका बेधनेकी तरह दर्द मालूम होता है, दाहिनी गल ग्रन्थिका जखम। ( ९ ) खांसी,—गहरी और घड़ घड़—गलेमें कफ घड़घड़ाया करता है, बहुत ज्यादा परिमाणमें श्लेष्मा या धुमैले रंगका, नमकीन स्वादवाला पीबकी तरह बलगम निकला करता हैं। ( १० ) सभी खानेके पदार्थ खट्टे मालूम होते हैं, छातीमें जलन, मुंहमें पानी भर आना और खट्टी कै। ( ११ ) रोटीसे अरुचि। ( १२ ) क्षण क्षण पर भूख लग आना या कुत्तेकी तरह भूख,—कितना भी क्यों न खाये, भूख जाती ही नहीं, मानो कुछ भी नहीं खाया है ऐसा ही मालूम होनेकी वजहसे सर-दर्द। ( १३ ) रातमें भूख लगनेके कारण नींद खुल जाती है। ( १४ ) पाकस्थली और उदरके भीतर,—विशेषकर दाहिनी कोखमें,—बहुत ज्यादा भाफ का जमा होना और पेट गड़गड़ाना—वायु निकालनेपर भी नहीं घटता ( सिद्धी )। ( १५ ) पेट बहुत फूलनेके साथ ही साथ पाखाना पतला होना — रंग पीला। ( १६ ) कब्जियत,—पाखाना होनेपर ऐसा मालूम होता है मानो बहुत थोड़ा पाखाना हुआ है,—मल कड़ा और टुकड़ा टुकड़ा निकलता है।

आँतोंमें रुका हुआ आध्मान वायु या पाकाशयका आध्मान ( कार्बो-वेज )। पाखाना होनेके समय एकाएक मलद्वारके संकोचनकी वजहसे पाखाना होनेमें बहुत गड़बड़ी पैदा हो जाती है। (१७) पेशाबके पहले कमरमें तेज दर्द,—पेशाब होनेके बाद घटना, पेशाबके साथ मूत्राम्ल,रेणु या लाल बालुके कण मिले रहते हैं। (१८) पेशाबके पहले रोगी तकलीफसे रोने लगता है, उसके बिछावनकी चादर पीली या लाल रंगकी हो जाती है, पेशाबमें पथरीकी वजहसे मसानेका दर्द,—दाहिने पार्श्वका। (१९) क्लैव्य या ध्वजभंग—अस्वाभाविक उपायोंसे काम परितृप्त या बहुत विषय-भोगके कारण। (२०) प्रदर—रह रहकर रक्तकी तरह स्राव और तलपेटके दाहिने पार्श्वसे बाएँ पार्श्वतक फैलनेवाला छेदनेकी तरह दर्द, जरायुमें वायु संचय और जोरसे निकलना, रमणके समय और अन्तमें योनिमें जलन, योनि सूखी। (२१) प्रत्येक बार पाखाना फिरनेके समय जननेन्द्रियसे खूनका स्राव, (२२) बच्चोंकी दाहिने पार्श्वकी आँत उतरना। (२३) सभी लक्षणोंका दिनके ४ बजेसे रातके ८ बजेतक बढ़ना, ठण्डा पानी पीने और खानेपर, वायु निकलनेपर और पहना हुआ कपड़ा ढीला कर देनेपर सभी लक्षण घट जाया करते हैं।

## लक्षणावली ।

**मन** ।—डर, क्रोध, मर्म पीड़ा या हृदयमें छिपे हुए असन्तोषके साथ विरक्ति वगैरहकी वजहसे मानसिक बीमारियाँ [ स्टेफ ]। क्रोधी स्वभाव, चलनेके समय चिड़चिड़ापन और क्रोध प्रकट करता है, असभ्य—लात फटकारता है और चिल्लाता है, जरा-सी बातमें चिल्ला उठता है, थोड़ा कारण होनेपर ही चिढ़ जाता है, प्रतिवाद या बाधा सहन नहीं कर सकता ( आरम ब्राई, काकुल, हेलोन, नक्स-जोम, ओपि, स्ट्रेमोन ), मानो झगड़ा खोजता फिरता है, ( आरम-म्यूर-नेट, कोना, निक्रोल-कार्ब, रेनान, सेनेगा, स्ट्रेन ], क्रोधसे पागल या ज्ञानहीन हो जाता है ( नक्स, पलस, वेरेट ), दिनभर रोता है ( फेर, म्यूरेक्स, स्ट्रेमोन, थूजा ), अपनेको किसी तरह शान्त नहीं रख सकता, दिनके ४ बजेसे रातके ८ बजेतक बढ़ना, बहुत अभिमानिनी, प्रशंसा करनेपर भी रोती है ( केलि-फास )। बच्चा दिनभर रोता है, पर रातभर सोया रहता है ( रातभर रोता है, दिनमें सोता है, या शान्त रहता है—जेलापा, सोराइन, कैमो, रातभर रोता है, किसी तरह शान्त नहीं

होता=लेक कैन—सन्ध्याके समय=सिना, सिनेमोन,—समझाने या सान्त्वना देनेपर बढता है=बेल )। अर्थ-श्ट्ध, लोभी, कृपण ( आर्स, सिपि, नेट्र-कार्ब ), दूसरोंसे द्वेष करनेवाला ( ऐनाक, आर्स, नक्स-ओम ) और नाच-मना। आदमियोंको भीडमें जानेसे भय, अधिक आदमियोंका रहना पसन्द नहीं करता ( आरम-मेट, बेराइ-मूर ), निर्जनता ( अकेले रहना ) भी पसन्द नहीं करता ,—इसके साथ ही क्रोधी प्रकृति और दुःखित भाव, ( बिस्म, कैली-कार्ब लिलि-टाइ ), या अकेला रहना पसन्द करता है [ आर्नि, ऐल्टो, साइक्लो, इग्ने, मैग-मूर, आक्साइ-ट्रोप, रास, थूजा )। अपनी पारलौकिक मुक्तिके सम्बन्धमें निराशा ( कैम्फो, लिलि-टाइ, मेजेर, प्लम्ब स्ट्रैमोन—ऋतु रोधके साथ=वेरेट )। पर्यायक्रमसे हँसना और रोना ( ऐकोन, अरम, काफि, फास, साम्बुल )। अपना मनोभाव सम्बद्ध रूपसे प्रकट नहीं कर सकता, वाक्य या वाक्यका अंश असम्बद्ध [ बेमेल ] बोलता है ( कोना, डियुबोइसिन )।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना—पानी आदि पीनेके समय ( सिपि,—ज्यादा देरतक धूपमें रहनेके बाद या ज्यादा परिश्रम करनेकी वजहसे शरीर गर्म हो जानेपर, ठण्डा पानी पीनेके समय—कैली कार्ब—चाय पीनेके समय =नेट्र मूर, नक्स, सिपि—शराब पीनेके समय=नेट्र-कार्ब ]। बेहोश कर देनेवाला सर-दर्द, इसके साथ ही कनपटी और दोनों कानोंमें बहुत उत्ताप मालूम होना, बढना=दिनके ४ बजेसे रातके ८ बजेतक,उठनेके समय (ऐसिड-मूर, कैल्के-सल्फ ), या सोनेपर (कोनो, ग्लोन, रास )। मस्तिष्कका पक्षाघात हो जानेकी सम्भावना, आच्छन्न-भाव, आँख टकटकी लगी और निचला हनु अलग ( नक्स वोम, ओपि )—मस्तिष्क मेरु-मज्जावरण प्रदाह, कनपटोमें,—विशेषकर दाहिनी कनपटीमें,—भीतरसे बाहरकी ओर सूक्ष्म शलाका बेधनेकी तरह दर्द ( कास्टि, लिसिन, वेबिस्न )। दोनों कनपटियां मानो रज्जू द्वारा (इथ्यू, मार्क ) जोरसे दबायी जा रही हैं—इस ढङ्गका दर्द, वृद्धि=आर्त्तव-स्रावके समय मूर्द्धादेशमें दबानेकी तरह सर-दर्द,—वृद्धि=दिनके ४ बजनेसे रातके ८ बजेतक और माथा झुकानेपर ( लिसिन ), रोगी बहुत सुस्त हो पडता है। ललाटदेश और माथेके दाहिने पार्श्वमें ऐसा दर्द, मानो टकडे-टुकडे हो जायगा,—दर्द गर्दनतक फैल जाता है और चेहरा, आँख और दाँतमें उखाडनेकी तरह दर्द मालूम हुआ करता है उठनेके समय घटना, सोनेपर बढना। सरमें दर्द, शय्याके उत्तापसे, चलनेके समय, देह गर्म होनेपर और

मानसिक परिश्रमसे बढ़ना, घरके बाहरकी ठण्डी हवा लगनेपर और माथा खोलनेपर बढ़ना (ऐसिड-बेन्जो) घटना,—सन्ध्याके समय माथेके एक पार्श्वका सर-दर्द—मानसिक परिश्रम करनेपर असह्य हो जाता है (चिनिन-सल्फ)। सरके पिछले भागमें दाने पैदा हो जाते हैं और उनसे निकला हुआ रस सूखकर मोटी पपड़ी जम जाती है, इस जख्मसे सामान्य कारणसे ही खून जाता है और इससे सड़ी गन्ध भरा रस निकला करता है, खुजलानेपर और गर्मी लगनेपर बढ़ना। माथेमें जगह-जगहपर रूसी इकट्ठी होती है (कैलि ब्रोम, मैजेर, न्यूफोर)। केश झड़ना,—अम्लाशयकी बीमारी और प्रसवके बाद, माथेकी त्वचामें बहुत जलन और खुजली,—विशेषकर दिनमें व्यायाम करने या शारीरिक परिश्रम करनेके कारण देह गर्म होनेपर। केशोंका असमयमें ही पक जाना (केम्फो, ग्रेफ, ऐसिड-फास, ऐसिड-सल्फ)।

आंख।—अन्धेरेमें टहलनेके समय आँखके सामने आगकी चिनगारियाँ दिखाई देती हैं (बेराई-कार्ब, फास)। रोशनीका सहन न होना (बेराई-कार्ब, बेल, सिङ्को, नक्स-वोम, ओपि, सल्फ)। रतौंधी या रातरन्धता; आँखके सामने काले बिन्दु-सब उड़ते दिखाई देते हैं, सन्ध्याके ४ बजते ही काम-काज सब बन्द कर देना पड़ता है। आँख गर्म, दृष्टि अस्पष्ट और आँख टकटकी लगी, उनमें रोशनीका ज्ञान नहीं रहता (हायो)। तिमिर दृष्टि—मानो आँखके सामने पलक है। आँखमें श्लेष्मा इकट्ठा होनेपर यह श्लेष्मा कच्चे मांसकी तरह दिखाई देता है, और आँखसे बहुत ज्यादा पीव निकला करता है (आर्जेण्ट-नाई, पल्स, फेर-आयोड, रास, इयुफ्रे), पलकोंके नीचे पीव-सञ्चय होनेकी वजहसे वह फूली मालूम होती है [सिफिलिन, फेर-आयोड]। सन्ध्याके समय रोशनीकी ओर देखनेपर आँखमें दर्द और यह दर्द सुई गड़नेकी तरह मालूम होता है। आँख उठना,—निचली पलकमें खुजली मालूम होना, चारो ओर फूलन और लाली मालूम होती है। पलकोंके सूख जानेपर तकलीफ बढ़ जाती है। मासाङ्कुरमय पलकें सूखी मालूम होती है और करकर करती है (आर्स, बोर, ग्रेफ, केलि-बाई, मार्क-कोर, सेङ्गिविन]। पलकोंपर पीव भरे दाने और गुहौरी निकलती है, विशेषकर आंखके भीतरी अपाङ्गमें उसकी अधिकता रहती है। आँखोंसे बहुत ज्यादा पीव निकलता है और आँख हमेशा करकराया करती हैं। सब चीजोंका बांया भाग दिखायी देना, (सब चीजोंका केवल बाया आधा भाग दिखाई देता है=साइक्ले,

लिथि-कार्ब ]। रातमें आँखे सट जाती है और दिनमें और ठण्डी हवा लगनेपर आँसुओंका स्राव बढ जाता है ( ऐल्यू, सार्सा,—ठण्डी हवामें बढना,—डिजि, इयुफ्रे )।

**कान** ।—श्रवण शक्ति बहुत तेज, थोडोसी आवाजसे भी दर्द पैदा होता है ( ऐकोन. बेल, लैके, मिडोरिन. ऐसिड म्यूर. नक्स वोम, ओपि, स्ट्रैन, जिङ्क )। कानमें गरज और सोंसोंकी आवाज मालूम होना [ सिङ्को, साइक्लै, इलेप्स, नेट्र-म्यूर, नक्स-वोम ], सुन न पडना ( सिङ्को. कास्टि. फार्मि, ग्रैफ, हायो, लोरो )। कर्णस्राव,—स्राव पीबकी तरह, रसकी तरह या जलकी तरह (कार्बो-ऐनिम. ऐसिड नाई. सोरिन), खसडा या आरक्त ज्वरके अन्तमें, खसडाके बाद होनेपर=कोलचि, ऐसिड-नाई, मिनियेन, सल्फ, पलस,—आरक्त ज्वरके बाद होनेपर=बैराइ-म्यूर, बेल, क्रोटेन, हिप, कैलि-बाई, मार्क, ऐसिड-नाई, सोरिन, पलस)—इसके साथ ही सुननेकी शक्तिमें गडबडी। ऐसा मालूम होना, मानो गर्म खून कानमें वेगसे घुस रहा है। कानमें झिल्लीमय अर्बुद ( केल्के. थूजा, लैके, फास, मार्क, टियुक्रि,--सौत्रिक या झिल्ली-भरा होनेपर डा० ह्यूज और हाउटनके मतसे केलि बाई क्रोमके मूल अरिष्टका बाहरी प्रयोग करना चाहिये। कानके ऊपर और पीछे पीब पैदा करनेवाले रस भरे छाले निकलते हैं। अकौता,—मोटा, उसकी पीठ फटी हुई पपडी जमा ( ग्रैफ, सोरिन, सिपि, केल्के )। रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, कि दिनमें जो गाना सुना था, उसकी आवाज रातमें फिर सुन रही है ( पहले जो देखा था, वही फिर देख रही है=लैक-कैन, निकोटिन, टियुबर )। कानमें ऐसा सों सों शब्द होता है, मानो पानी खौल रहा है।

**नाक** ।—घ्राण-शक्तिका न रहना। नाकके छेदका रुका हुआ भाव [ अरम ट्राई, अरम, कैप्स, नक्स, सैम्बु ],—विशेषकर जडमें [इलेप्स], नाकसे स्रावके साथ रातमें [ नेट्र कार्ब ] पिछला छेद सूखा मालूम होता है, रोगी मुँह फाडकर और जीभ बाहर निकालकर सांस लेता और छोडता है (कैली-कार्ब, ऐसिड-फ्लि, नक्स-मस, फाइटो नेट्र-आर्स, ऐसिड कार्बोल,—नासारन्ध्र रुके रहने की वजहसे बच्चा बहुत तकलीफसे स्तनका दूध पीता है=कैली-बाई, नक्स वोम, सैम्बिकु ),—डिफ्थिरिया रोगमें, नाकके पिछले छेदमें नकली झिल्ली पैदा होना आरम्भ होकर पहले दाहिनी और इसके बाद बायी गलग्रन्थिमें चली जाती है ( बाये से दाहिने=लैके ), वृद्धि—सोनेपर और ठण्ढा पानी आदि पीनेपर।

बच्चोंकी नाक सटना ( नक्स-वोम, सैम्बियु )—बच्चा नींदसे एकाएक जागकर नाक मला करता है। नाक और ललाट मध्यकी नाक सबकी सर्दी, स्राव गाढा और पीला,—इसके साथही ललाटमें दर्द और पीला चेहरा। नाकसे बहुत अधिक स्राव और सर्दी—नाक फूल उठती है,—स्राव कषाय, त्वचाको क्षय करनेवाला, ( अरम, सिपा, हाइड्रैस्ट, मैगम्यूर, मार्क, नक्स-वोम, फाइटो, साइलि ) और नाकका पिछला भाग सूखा,—आरक्त ज्वर रोगमें। नाकके छेदसे सूखी पपड़ी या मरी छाल और जमा हुआ श्लेष्मा सब निकलता है ( फेर, हिप, लैके, मेजेर, नेट्र-म्यूर, ऐसिड-नाईट्र, साइलि, स्टिक्टा )। दोनों नासा पुटोंका पंखेकी तरह सिकुड़ना और फैलना, ( ब्रोम, चेलिडो, फास, सल्फ ), डिफ्थिरिया या उपझिल्ली प्रदाह रोगमें ( मार्क-प्रोटो-आयोड ) और फेफड़ेके प्रदाह रोगमें [ ऐण्टि-टार्ट, क्रियो, फास, सल्फ, चेलिडो ]।

**मुखमण्डल ।**—कपालमें ताँबेके रंगका व्रण (कार्बो-ऐन, हाइड्रोकोट, सोरिन )। मुखमण्डल—म्लान और दोनो गालोंके एक सीमित स्थानपर लाली रहती है ( आर्जेण्ट-नाई, स्ट्राम, सल्फ ), या भूरे रंगकी पीली आभा लिये गहरी लकीरसी बन जाती है ( आर्स, हेलिबो, सार्सा ), दोनों आँखें नीले घेरेसे घिरी और दोनो ओठ भी नीले, रह रहकर मुखमण्डलमें गर्मी पैदा हो जाती है। मुंहकी पेशियाँ सब संकुचित रहा करती है, चेहरा फूला और शोथ भरा (एपिस आर्स, मार्क, कोमोला, ओपि, प्लेट, नेट्र-म्यूर )। चेहरेपर रसभरे और पीब पैदा होनेवाले दाने पैदा हो जाते हैं। पीले रंगका चिन्ह या दाग ( कैल्के, केलि-कार्ब, सल्फ )। सविराम ज्वराधिकारमें दोनों गालोंपर सीमाबद्ध लाली, निचला जबड़ा झूल पड़ता है ( आर्नि, आर्स, कार्बो-वे,, हेलिबो, केलि-आयोड, लैके, ओपि, स्ट्रैमो, वैरियोल, जिङ्क ), विशेषकर सोनेवाली अवस्थामें ( नक्स-वोम, वैरियोल ),—या सुस्ती और गवसाद पैदा करनेवाले बोखारमें बेहोशी या तन्द्राका भाव ( ओपि, सल्फ ), दोनों ओठोंके चारो ओर दाने ( कैल्के, डाल्का, लोरो ), दोनों ओठोंके संयोग स्थलपर जखम ( कार्बिड्यु, हेलिबो, सोरिन, नाइट्रि-स्पि-डाल, काकुर, अरम, इग्नेशि, मार्क-सोल )। निचले ओंठ ( ऐसाफ, कास्टि, केली-बाई ) और निचले हनुके नीचेवाली गांठ सब फूल जाती हैं (इग्नेशि, बैराईट-म्यूर, कार्बो-ऐन, सिङ्को, कोना, केलि-आयोड, कैल्के-आयोड, फाइटो; लैक-केन, लैके )। निचले ओंठके भीतरी भागमें बहुत बड़ा जखम पैदा हो जाता है

**मुख-विवर।**—दांत-सब कुछ नहीं जाते, छूनेसे ही तकलीफ होती है, सामनेके दांतोंकी जड़ ढीली हो जाती है या ऐसा मालूम होता है कि दांत लम्बे हो गये हैं। दांत-सब पोले हो जाते हैं। दांतका दर्द,—रोगकी ओरका गाल फूल जाता है, शय्याकी गरमीसे और बाहरी उत्तापके प्रयोगसे घटना (मोरिन, रोडो, ऐसिड-सल्फ—शय्याकी गर्मीसे बढ़ना (कैमो, क्लिमैट, स्टैंग कार्ब, मार्क)। छूतेही मसूढ़ेसे बहुत ज्यादा खून निकलता है। मसूड़ेका फोड़ा (कार्बो वेज, केलि-आयोड, ल्येक कैन, मार्क, नेट्र-मूर, नक्स वोम, पेट्रोल, फास, साइलि)। दांतकी जड़का नासूर (ऑरम-मूर, बेरार्इ, कोल्को, कास्टि, ऐसिड-फ्लू, साइलि, नेट्र मूर, स्टेफ)। गलेका जखम और गल-ग्रन्थि प्रदाह रोगमें जीभ वेगसे बाहर निकालकर डोलती रहती है। गलेका जखम और डिफ्थिरिया रोगमें जीभ बाहर निकली रहनेकी वजहसे रोगी जड़ बुद्धिकी तरह दिखाई देता है। जीभ,—बहुत भारी और कांपती हुई, जीभ अकड़ी रहनेकी वजहसे मुँहसे बात साफ बाहर नहीं निकलती और सवेरे सूखा भाव, या लाल और सूखी,—धीरे धीरे यह काली और फटी फटी हो जाती है (आर्स, लैके, वेरेट), जगह जगह दर्द और सूजन मालूम होती है। जीभके अगले भागमें रसभरे दाने निकलनेके कारण वह दग्ध और चय हुई त्वचाकी तरह मालूम होती है, जीभके ऊपर और नीचे जखम पैदा हो जाता है। जीभ और मुख-विवर सूख जानेके कारण प्यास नहीं लगती (ऐसिड-मूर, नक्स-मस,), सवेरे मुँह सूखा और उसका स्वाद तीता रहता है। सवेरे नींद खुलनेपर मुँहसे सड़ी गन्ध निकलती है। मुहमें लार सूखकर लेई जैसी हो जाती है, लारका स्वाद नमकीन रहता है।

**गलेके भीतर।**—गलेका जखम या उपझिल्ली-प्रदाह रोगमें कण्ठके दाहिने पार्श्वमें दर्द और सर्पण देप आरम्भ हो जाता है। जीभकी जड़के बगलवाले दोनों गह्वर हलके लाल रङ्गके दिखाई देते हैं, नयी निकली हुई नकली झिल्ली दाहिनी गलग्रन्थिसे बाईं गलग्रन्थिमें या नाकके पिछले छेदसे दाहिनी गल-ग्रन्थिमें उतर आती है और फिर बाईं गल-ग्रन्थिमें फैल जाती है; बढ़ना=नींदके बाद (लैके) और ठण्डा पानी आदि पीनेपर और गर्म पानी आदि पीनेपर=लैके,—नकली झिल्ली एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्वपर आक्रमण करती है (लैके-कैन) बाएँ पार्श्वसे दाहिने पार्श्वमें सञ्चारित होती है (लैके) गल-ग्रन्थिकी सूजन और उसमें पीब पैदा होना (बेराइ, हिप, लैक-कैन, लैके,

मार्क-प्रोटो, मार्क-बिन, साइलि, बेराई-म्यूर )। खाँसनेपर खून मिला कफ या हरा-पीला श्लेष्मा निकलता है; अन्ननालीके भीतर मानो एक कड़ी चीज रुकी हुई-सी अनुभव होना ( ऐनाक, कार्बोन-सल्फ, इरिजि, जेल्स, विष्ठा )। तालु मूल संकुचित मालूम होता है, पानी आदि कोई भी चीज निगल नहीं सकता ( कार्बो-वे, स्ट्रैमोन, सल्फ )। गल-ग्रन्थिका जखम—दाहिने पार्श्वसे आरम्भ होता है ( बेल, पोडो )।

**पाकस्थली**।—सभी चीजोंका स्वाद खट्टा मालूम होता है ( नक्स-वो, पल्स ), खट्टी डकार ( ऐसिड नाई, ऐसिड-सल्फ, फास ), छातीमें जलन ( कोल्कि, कार्बो वेज, कार्बोन सल्फ, साइक्लू, कोना, क्रोकस, मैग-कार्ब, नक्स-वोम ), मुँहमें पानी भर आना ( बेराई, ब्राई, नेट्र-फास, नक्स-वोम, सेबाड, साइलि, स्टैफ ) और ज्वरकी शीत और उत्तापकी बीचवाली अवस्था ( इयुपेट ) में खट्टा वमन ( कोल्कि, सिङ्को, मैग कार्ब, नेट्र-फास, नक्स-वोम, फास, पल्स, सल्फ )। राक्षसी भूख ( ऐब्रोट, आयोड, नक्स-वोम, सैबाड, आर्स, कोल्कि, ग्रैफ, सिङ्को ),—कितना भी क्यों न खाये, रोगी उतना ही और भी खाना चाहता है ( सिना, आयोड, फास ), रातमें भूखकी वजहसे नींद खुल जाती है ( सिना, सोरिन )। सरमें दर्द,—मानो कुछ भी नहीं खाया है इसी वजहसे दर्द होता है ( सल्फ )। रोटीसे अरुचि ( सिङ्को, साइक्ल, नेट्र-म्यूर, सिपि )। मीठी चीजपर बहुत रुचि रहती है ( ब्राई, कार्बो-वेज, इपिक, केलि-कार्ब, मैग म्यूर, रास, सल्फ )। भूख खूब रहती है, पर दो-चार ग्रास खाते ही पेट भर जाता है—मानो कण्ठतक भरा है ( साइक्ल, लिमेट, इग्ने साइक्ल, म्यूनस, नक्स मस, रैफिन, सिपि ) और ऐसा मालूम होता है, कि पेट फूल उठा है। धूएँकी गन्ध या धूम्रपानकी इच्छा न होना ( कैम्फो, इग्ने, नक्स वोम, लोबेल-इन )। बहुत प्यास पर पीनेकी चीजोंसे अरुचि, बार बार थोड़े परिमाणमें पानी पीता है ( आर्स, सिङ्को, दोनों पार्श्वमें = कोन्य )। मूत्रस्थलीके प्रदाह रोगमें,—पेशाब दूधकी तरह, गदला, तली बदबूदार और पीवकी तरह। मूत्रस्थली-प्रदेशमें और तलपेटमें धीमा-धीमा दबाव मालूम होना और पथरी पैदा हो जानेका लक्षण ( सन्धिवात रोगमें = ऐसिड-बेन )। वेग रहनेपर भी बहुत देरतक राह देखनेपर तब कहीं पेशाब होता है ( सिपि ), या नीचेकी ओर तेज खींचन मालूम होनेके साथ पेशाब करनेकी शक्तिका न रहना। पेशाब—बहुत थोड़ा, घोर लाल, अण्डलाल मिला ( एपिस, आर्स, कोल्कि-आर्स, ग्लोन,

हेलिबो, लेक डिफनो, मार्क-कोर, नेट्र-कार्ब ) और बड़े कष्टसे निकलता है, तलो—लाल बालूको या बालू-भरो ( कौक. फाष. सिपि, सिलि ), रातमें बार बार अधिक परिमाणमें पेशाब हुआ करता है,—अजीर्ण-रोगमें, पेशावके समय भयानक जलन और कमरमें दर्द मालूम हुआ करता है, दिनमें ( थिरिड )। खून मिला पेशाब—पथरी निकलनेकी वजहसे या मूत्रस्थलीको पुरानी सर्दी रोगमें खूनका पेशाब। मूत्रस्थलीके गलेमें और मलद्वारमें, दोनोंमें ही सलाई गड़नेकी तरह दर्द। पेशाब गले हुए सीसेकी तरह ज्वालामय और जलन करनेवाला।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—क्लीवता या ध्वजभङ्ग—युवकोंका,—अस्वाभाविक इन्द्रिय परितृप्ति या बहुत अधिक शृंगार आदिके कारणसे उत्पन्न, लिङ्गेन्द्रिय छोटी, गर्मीसे रहित और शिथिल, वृद्धोंका ध्वजभङ्ग रोग, कामना प्रबल पर लिङ्गमें पूरा-पूरा कड़ापन न आना, रमणके समय सो जाता है, समय पूरा होनेके पहले ही वीर्य-पात हो जाता है ( कौल्के, जेल्स, ऐसिड-नाई, सेलिन, कार्बो वेज, व्यूफो )। बहुत अधिक और सुस्ती लानेवाला स्वप्नदोष ( ऐसिड, नाई, ऐसिड-फास, स्टेफाई )। मुष्क और उरुदेशके बीचकी त्वचाका क्षय हो जाना ( मार्क, नेट्र-कार्ब, नेट्र-मूर )। लिङ्गमें कड़ापन न आनेपर भी मूत्रस्थलीकी सुखगायिका ग्रन्थिसे रस-स्राव हो जाता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—कामोन्माद ( हायो, कैलि-ब्रोम, लैके, मूरेक्स, ओरिगेन, स्ट्रैमोन, वेरेट, प्लैट ),—इसके साथ ही योनिमें बहुत अधिक खुजली; तलपेटके दाहिने पार्श्वसे बाएँ पार्श्व तक छेदनेकी तरह दर्द, डिम्बाधार-विकार,—पहले दाहिना, इसके बाद बाएं पार्श्वपर रोगका आक्रमण होता है, डिम्बाधारका अर्बुद, डिम्बाधारमें शोथ या पेट फूलना ( एपिस, आर्स, कैल्के, आयोड, लैके, लिलि टाई, प्लम )। शरीरके सामनेकी ओर योनिमें दबाव मालूम होना। जरायुका आधान ( ब्रोम, कैलि ब्रोम, लैक-कैन ), योनिके भीतरसे जोरसे आवाजके साथ वायु निकलता है, जरायुका शोथ या जरायुमें पानी इकट्ठा होना ( एपिस, सिङ्को, हेलिबो, मार्क )। आर्त्तव—बहुत ज्यादा और बहुत दिनोंतक स्थायी (कैल्के, कार्बो-ऐन, फेर, मिलिफो, नेट्र-मूर, पल्स, रास, सैबाई ), स्राव कुछ काला, जमा हुआ या थक्का थक्का और उसका कुछ अंश चमकीला, लाल या रक्ताम्बु या रसकी तरह, प्रसवके दर्दकी तरह दर्द मालूम होता है ( ऐक्टि, ऐसेर, कैमो, कोना, जेल्स इग्ने, लैके पल्स,

सेबाइ, सिकेलि, सिपि ), और उसके बाद मूर्च्छा,—विशेषकर खड़े होनेपर ( कोमो, काक्यु, लेके, इग्ने, पल्स )। ऋतुस्राव आरम्भ होनेके पहले रोगिनी का दु:खित भाव ( कास्टि, साइलि, नेट्र-म्यू, पल्स, स्ट्रैन ) और जाडा लगता है ऐसा प्रकट करता है ( केलि-कार्ब, क्रियो, मैग-कार्ब, सिलि, वेरियोल ) और उसका पेट फूल ( क्रियो ) उठता है। इसकी वजहसे रजोरोध—एक वर्षतक बन्द रहता है, पहला ऋतु देरसे होता है ( पल्स, नेट्र-म्यूर ) रह रहकर सोतेकी तरह स्राव हुआ करता है ( कोल्को, ग्रेफ, सिपि, साइलि ) बहुत देर तक बैठने बाद और उठनेके समय थक्का थक्का स्राव जमीनमें गिरता है, स्राव दूधकी तरह ( कोल्को, काफि, कोवा, फेर, क्रियो, लेके, फास, सेबाइ, सिपि, साइलि, सल्फ ), या खूनकी तरह लाल रंगका ( आर्स, बेराइ, फाइजस, काष्यु, कोना, हैमा, आयोड, क्रियो, मार्क-कोर, ऐसिड नाइ, सिपि, साइलि, ट्रेलि-पेण्डु ), पूर्णिमाके समय बहुत बढ जाता है, या त्वचाको क्षय करने-वाला ( ऐल्यू, ऐमोन-कार्ब, आर्स, बोवि, कोल्को, कार्बो-ऐन, और कार्बो-वेज, कोलोसिन्थ, क्रियो, मार्क, नेट्र-म्यू, फास, सिपि, साइलि )। प्रत्येक बार कड़े या तरल आकारमें पाखाना होनेके समय योनिसे बहुत अधिक खून निकलता है। योनि बहुत सूखी, सगमके समय और सङ्गमके बाद योनिमें बहुत जलन मालूम हुआ करती है। जननेन्द्रिय प्रदेशकी शिराका फूल जाना ( कोल्को, कार्बो वेज, हैमा ) और इसी वजहसे—पेशाबमें तकलीफ पेदा हो जाती है ( कार्बो-वेज )। ऊपरी शिखरका अर्बुद, योनिद्वारमें झिल्ली-भरा अर्बुद। नीरस,—वृन्तके साथ ( खोलदार और बिना दर्दवाली श्लेष्मा-गुटी=थूजा, जलन भरी=सेबाड), योनिके बाहरी भागका प्रदाह ( आर्स, मार्क, रास )। योनिके बाहरी भागकी और दोनों उरुके मध्य भागकी त्वचाका क्षय हो जाना। ऋतुस्रावके समय—प्रलाप, आँसू बहना, सर दर्द, मुँहका खट्टा स्वाद, कमरमें दर्द, दोनों पेरोंका फूलना, मूर्च्छा खट्टा पदार्थ के करना, अम्ल-शूल, छेदनेकी तरह दर्द और पीठमें दर्द मालूम होता है। ऐसा अनुभव होता है, कि गर्भका भ्रूण कलाबाजी खाता रहता है या घूम रहा है ( पल्स, क्रोक=भयानक चक्कर खाना=आर्स, ओवि सोरिन, साइलि )। गर्भस्राव प्रवणता ( ऐक्टि, कोलोफिल, सेबाइ, सिकेलि, नक्सभस, सिपि )। विकृत भ्रूण या भ्रूण-पिण्ड उत्पन्न होता है ( कोल्के, साइलि, फेरम, नेट्र-कार्ब, पल्स, सेबाइ ) प्रसव-वेदनाके समय प्रसूताको वाध्य होकर लगातार चलना पड़ता है और वह

रोया करती है, दर्द ऊपर चढनेवाला होता है ( कौल, कैमो )। स्तनकी घुंडीकी त्वचाका चय हो जाना (आर्नि, बेप्टि, ऐसिड-फ्लू, ग्रैफ, हैमा, फाइटो, फेलेन, इग्नेश्यि, कैलेण्डियु ) फटी हुई त्वचा, पानी लगनेकी तरह होना या फटा फटा ( कैस्टर-इयुक, ग्रैफ, फाइटो, हाइड्रैस्ट, मिलिफो, रैटान ) या पपडी जमा, सामान्य कारणसे ही खून निकल आता है और स्तनके भीतरसे खून और पानी निकला करता है और उसमें जलन और महीन सलाई गडनेकी तरह दर्द होता है। स्तनमें जलन पैदा करनेवाली कडी बतौडी निकलती है और उसमें सलाई गडनेकी तरह दर्द पैदा होता है। ऊपरी पेट में हुडहुड गडगड होने लगता है और वह तलपेटमें उतरने बाद खूनका स्राव हुआ करता है। जिनका ऋतुस्राव होना रुक गया है—बहुत ज्यादा रज-स्राव—घोर लाल रंगका जमा हुआ खून बडे वेगसे निकलता रहता है ( लैके, पलस, सिकेलि, सिपि, इग्नेसि, ऐस्टि )। प्रसव और गर्भस्राव होनेका उपक्रम बतानेवाले दर्दके समय दर्द उदरके दाहिनी ओरसे बाईं ओर चला जाता है ( एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्व तक=ऐक्टि—बाएँसे दाहिने पार्श्वमें=इपिक, लैके )।

**श्वासयन्त्र।**—स्वरभंग,—क्षीण और भग्न स्वर, वायुनाली में सूखापन और रुखडापन मालूम होता है। काली ( घुँडी ) खाँसीके बादका स्वर भंग, दिनमें पतला श्लेष्मा मिली खाँसी और रातमें बीच बीचमें श्वास रुकनेका उपक्रम हो जाता है ( स्क्वि, लिसिन, सल्फ )। खाँसी—दिनरात सूखी खाँसी—वायुनलीके भीतर उत्तेजनाकी वजहसे उत्पन्न खाँसी,—मानो गलेमें गन्धकका धुआँ घुस गया है ( ऐमिल-ब्रोम, कार्बो-वेज, पल्स ) या मानो गलेमें गाढा गोंदकी तरह कफ अडा हुआ है ( पेरिस )। बलगम गाढा, पीला और पीवकी तरह, धुमैली आभा लिये पीले रंगका मलिन, बदबूदार, पीवकी तरह या खून मिला श्लेष्मा, सवेरे हरे रंगका, फिर लाल रङ्गका। खाँसीका बढना=दिनके ४ बजेसे रातके ८ बजेतक एक दिनका अन्तर देकर, शारीरिक परिश्रमके बाद (ब्राई, स्क्विला, स्टेन ), बाहु फैलानेपर ( उठानेपर=ओलियेण्डर ),—माथा झुकाने पर ( आर्जेण्ट-नाई, कास्टि ), सोनेपर ( कैम्फि, कोना, ड्रोसेरा, हायो, पल्स ), बाईं करवट सोनेके समय ( पेरिस, फास, रास, सेनेगा ), ठण्डा पानी पीनेपर और भोजनके बाद (कार्बो-वेज, आर्स, बैडी, क्रूपम मेट, डिजि स्क्विला )। हवा लगनेपर ( कैम्फ, हिप ) या गर्म घरमें ( ब्राई क्रूपम, डानका, नेट्र-कार्ब,

पल्स ),। घटना=चित होकर सोनेपर ( ऐको ) या सीधे होकर बैठनेपर (ऐण्टि-टार्ट, नेट ), खाँसनेपर माथेमें धक्का मालूम होता है। ( ड्रपिका ), श्वास की कमी, वक्षमें जखमकी तरह भाव और धक्का या पाकाशय प्रदेशमें दर्द [ ड्रपिका ] मालूम हुआ करता है। शरीरके प्रति श्वासाल्पता [आर्स, नेड्र-मूर, स्किला ], बच्चोंको सोनेवाली अवस्थामें भी श्वासाल्पता मालूम हुआ करती है, विशेषकर फेफड़ेकी बीमारीमें [ ऐकोन, कैल्के ]। बाधा प्राप्त श्वास-प्रश्वास—घरके बाहर टहलनेके समय बढ़ना, बहुत कमजोरी मालूम होती है। चित सोनेपर श्वासकी तकलीफ बढ़ जाती है [ ऐसिड-ऐसेट, हाइपिर ]। दिनमें सांय साय शब्दके साथ श्वास-प्रश्वास और वायुनलीमें श्लेष्माकी अधिकता मालूम होना, जोरकी घड़ घड़ आवाज करनेवाला श्वास प्रश्वास ( ऐण्टि-टार्ट, ड्रपि, हिप )। वक्षपर लगातार दबाव मालूम होते रहना और भीतर चय हुई त्वचाकी तरह अनुभव होना, कण्ठास्थिके नीचे फाड़ने या खींचनेकी तरह दर्द। वायुनली भुज प्रदाह या वक्षमें श्लेष्मामय, वक्षमें घड़ घड़ शब्द और ऐसा मालम होना, मानो श्लेष्मा भरा हुआ है ( ऐण्टि-टार्ट ब्राई, कैमो, फेरम, फास, हिप, ड्रपिका, मार्क, फास, पल्स, केलि-ब्राई )। फेफड़ेका प्रदाह—रह रहकर मुंहभरमें श्लेष्मा निकला करता है—कफ लोहेके जंगकी तरह रङ्गका ( ऐण्टि-टार्ट, हिपो-जिन, आयोड, सेम्बी, फास ), गाढ़ा गोंदकी तरह ( सिष्टस, हाइड्रेस्ट, केलि-कार्ब ) और सहजमें वायुनलीसे अलग हो जाता है ( जहाँ पह-लेसे ठीक ठीक चिकित्सा न हुई हो या रोगीने रोगपर ध्यान न दिया हो—जहाँ रोगवाला अंश विशेषकर यकृद्भाव प्राप्त हो गया हो और बलगम पीबकी तरह हो गया हो, वहाँ इसके द्वारा फेफड़ेके आवरणके भीतरसे निकला हुआ रस बहुत जल्दी सोख लिया जाता है और तेजीसे तथा बहुत ज्यादा परिमाणमें कफ निकल जानेके कारण रोगी जल्दी अच्छा हो जाता है। विकार-युक्त फुसफुस प्रदाह ( ऐण्टि-टार्ट, ऐसिड-बेन, क्लोरेल, लेक्र-केन, लेचनेन, लोरो, फास, सेङ्गिनु, सल्फ टेरिब ),—दाहिने फेफड़ेके मूलदेशपर रोगका आक्रमण होता है, विलेपी ज्वर और रातमें लसदार पसीना निकला करता है, रोगके अन्तमें तलहत्थोंमें जलन पैदा करनेवाला उत्ताप मालूम हुआ करता है। सास लेनेपर और दूसरे दूसरे समय बाएं वक्षमें सूक्ष्म शलाका वेधनेकी तरह दर्द मालूम होता है ( सिपा, एमोनियेक, फार्स, कैल्के, चेलिडो )। दोनों फेफड़ोंकी क्रिया रुकने या पक्षा-घात ( ऐण्टि-टार्ट, मैक्रे, मोरोसि )। बूढ़ोंके वायुनली भुज प्रदाह रोगमें

(बैराई-कार्ब)। वक्षोदक (ऐपिस, हैलियो, स्याइजि, स्किला) वक्षके ऊपर पित्तकलंक या दाग, पित्तके चिन्ह सब निकल आते हैं।

**हृत्पिण्ड।**—भोजनके बाद पाचन क्रियाके समय, या सन्ध्याके बाद शायितावस्थामें (नेट्र-म्यूर, ऐसिड नाई, फास, सिपि, सल्फ), कलेजा धड़कना कभी कभी चित्तकी चञ्चलता और कम्पन। नाड़ी तेज और मुखमण्डल तथा पैर ठण्डे। हृत्स्पन्दन (कलेजा धड़कना) रोगमें दोनों नासापुटोंका सिकुड़ना और फैलना, हृत्पिण्डका बढ़ना, हृत्पिण्डमें तेज दर्द मालूम होना और रातमें कभी कभी ऐसा मालूम होता है कि शरीरके खूनका प्रवाह रुक गया है। बार बार डर मालूम होता है और इसके बाद पसीना निकला करता है। हृत्शूल रोगमें नाड़ी तेज और चञ्चल हो जाती है। श्वास कृच्छ्रता, नीला अंग और जल्दी जल्दी खाना पीना,—हृद्रोगाधिकारमें,—(दूसरे कारणसे होनेपर=काफि स्लेट, मसानेकी बीमारीके बाद=बार्बा, तिजोरेसे खानेके बाद वमन=क्रियो, पल्स)।

**गर्दन और पीठ।**—गर्दनका पार्श्व विशेष अकड़ा हुआ (कॉली कार्ब) और फूला करता है। गलेकी गाठें सब फूल उठती हैं (कार्ष्टि, मार्क, साइलि)। गलेके पीछे पित्तके दाग सब निकलते हैं। दोनों पृष्ठ फलकोंके बीचमें ऐसी जलन होती है मानो अगारा रखा हुआ है (ग्लोन, फास—दोनों कन्धोंके बीचमें मानो बरफका एक टुकड़ा रखा हुआ है, इस ढगकी जलन=लेचनैन—दोनों पृष्ठ-फलकोंके बीचमें ठण्डक मालूम होना=ऐमोन-म्यूर)। गर्दनके चारों ओर जगह-जगहपर अनगिनती लाल और खुजलानेवाले दाने निकलते हैं। रातमें कमरमें बहुत दर्द और अकड़न मालूम होती है। कमरमें बहुत दर्द—ऐसा मालूम होना मानो टूट जायगी, इसके साथ ही मलमें कड़ापन और ऐसा अन्त्रशूल मानो पेट फट जायगा। झुके रहने बाद, उठने या चलनेके समय कमरमें ऐसा दर्द मानो सूक्ष्म शलाका बेधी जा रही है, अपने आसनसे उठनेके समय त्रिकास्थि-प्रदेशमें दर्द। यकृतमें अधिक रक्त सञ्चय होनेकी वजहसे पीठ और दाहिने पार्श्वमें दर्द (चेलिडो)। पाखानेके स्थानपर सुनाई गड़नेकी तरह दर्द, विशेषकर दाहिने मसानेमें (बाएँ=बार्बा, टैबाक—मलान्त्रतक फैल जाता है, दबानेपर=बढ़ना।)

**प्रत्यङ्ग आदि।**—बगलकी गाठ फूल उठती है, बगलमें बदबूदार पसीना होता है (हिप, ऐसिड-नाई, साइलि,—लहसनकी गन्धका पसीना=

ओसो, लेके, ऐल्यू,—प्याजका = वोवि )। दाहिने कन्धेकी सन्धिमें वातकी वजहसे अकड़न ( कैलि-आयोड )। स्थिर रहनेपर कन्धा और केहुनीकी सन्धि, गर्दनसे केहुनी और समूचे बाहुमें अस्त्र बेधनेकी तरह दर्द, हिलानेपर घटना, सोयी हुई अवस्थामें केवल हाथमें दर्द मालूम होता है। रातमें दोनों बाहुओंकी हड्डीमें दर्द। कोई काम करनेके समय दोनों बाहु भारी मालूम होते हैं पर काममें विशेष वाधा नहीं पड़ती। दाहिनी कलाईमें ऐसा दर्द मानो मोच आ गयी है ( ऐल्यू, कास्टि, जेल्स, लोरो )। कुनख या अंगुलहाड़ा ( ऐमोन-कार्ब, ऐन्थ्रासिन, ऐसिड फ्लु, हिप, ऐसिड, नाई, साइलि ), इसके साथ ही पाकाशयकी बीमारी। हड्डीके अगले भागमें प्रदाह ( काल्चियालिन, हेला, थाइराइड )। बाहु और कन्धेका पेशिक सङ्कोचन और प्रसारण ( बाहुका = ऐण्टि-टार्ट, ओपि, कास्टि, कैलि-कार्ब, चेलिडो; कन्धेका = आर्टिम बल्ग )। तलहथीकी त्वचा बहुत सूखी। अगुलोकी सन्धियाँ खूब लाल, फूली और प्रदाह भरी हो जाती हैं। उरु शिखरमें ऐसा दर्द होता है, मानो मोच आ गयी है ( आर्नि, इग्ने, रास,—बाएँ—बाहर घूमनेपर = हिप,—लँगड़ाकर चलता है = ऐसिड-नाई,—शरीर हिलानेके समय = इयुफोर्ब—मानो सन्धि-भ्रंश हो गया है = कास्टि, ब्राई, दाहिनी ओर चलनेके समय = मेजेर )। मेरुपुच्छके अन्तिम अंशमें दर्द,—दोनों पैर रह-रहकर प्रक्षिप्त होते रहते हैं। दोनों जानु फूल जाते हैं और अकड़ जाते हैं और उनसे पसीना निकलता है,—श्लेष्माकी वजहसे ( आर्स, कैल्के, फेर-आयोड, साइलि, सल्फ ), वातकी वजहसे होनेपर उसमें स्पर्श सहन नहीं होता, सफेद रंगकी सूजन ( ऐण्टि-क्रूड, कैल्के, आयोड, कैलि-आयोड, ओलि-येकोर, फास, रास )। चलनेके समय या रातमें पैरकी पोटलीकी पेशीमें खींचन होती है—पैरकी अंगुलीमें ऐंठन ( कैल्के, कार्बोन-सल्फ, कास्टि, क्रोटेल, कूप्रम-आर्स, फेर, हिप )। उदरी रोगमें दोनों शोथ भरे पैरोंके जखमवाली जगहसे पानीकी तरह रस निकला करता है,—फूला हुआ अंश दबानेपर गड्ढा पड़ जाता है। एक पैर ठण्ढा और दूसरा पैर गर्म मालूम होता है ( सिङ्को, डिजि, इपिका,—एक हाथ गर्म और दूसरा हाथ ठण्ढा = इपिका, पल्स, चायना )। पैरका पुराना जखम,—रातमें कुटकुटी और झुनझुनी होती है, जलन होती है और उसमें खुजली पैदा हो जाती है। जलनके साथ तलवेमें बहुत बदबूदार पसीना होता है ( ऐसिड-हैलि, ग्रेफ, कैलि-कार्ब, साइलि )। रातमें और हरेक एक दिनका अन्तर देकर हाथ पैरोंमें अकड़न

और छेदनेकी तरह दर्द होता है, विश्रामावस्थामें बढ़ना, पेशी और सन्धियाँ सब अकड़ी, दर्द भरी और सुन्नकी तरह, अंगुलीको सन्धियाँ सब प्रदाह-भरो और उनके भीतर वातके दाने पैदा हो जाते हैं, पैरको पीठ फूली, वात—जनीय वायुमें बढ़ता है और गर्मी लगनेपर घट जाया करता है। दाहिनो वंक्षण सन्धि या पुट्ठेसे पैरतक दर्द बना रहता है—रोगोको चलनेके समय लँगड़ाना पड़ता है। एँड़ीका तला फटा हुआ और इन फटो जगहोंसे रस निकला करता है। सन्ध्याके बाद शायितावस्थामें उसके पीछेवाले स्नायुमें और पैरतक खींचन या आकर्षण मालूम होता है।

**सार्वाङ्गिक।**—स्थिर होकर बैठे रहनेपर बहुत सुस्ती मालूम होती है, पर रोगी घूमना-फिरना या इधर-उधर करना नहीं चाहता। चलना आरम्भ करनेके समय तकलीफ मालूम होती है, कुछ देरतक लगातार इधर-उधर करते रहनेसे अच्छा रहता है; गोदमें लेकर घुमानेपर बच्चा बहुत प्रसन्न रहता है (ऐण्टि-टार्ट, कैमो, सिना, ऐसिड-ऐसेट, ऐसिड-बेन, आर्स, सल्फ, बेञ्जिन)। मृगीको अकड़न,—चिल्लाना, मुँहसे फेन निकलना, बेहोश हो जाना, बाहु पटकना और हृत्प्रदेशमें भयानक गड़बड़ो मालूम होतो है, रोगो समझता है, कि उसकी मृत्यु अनिवार्य है (एपिस)। शरीरके रस-चयको वजहसे कमजोरो, दुबलापन और सुस्ती, उदरी रोगाधिकारमें ऊपरी अङ्ग सब दुबले और निम्नाङ्ग मोटे और शोथ-भरे,—हड्डीके अगले भागमें प्रदाह, रातमें तकलीफका बढ़ना, ऐसा मालूम होता है, मानो हड्डियाँ सब मज्जाशून्य हो गयी हैं। हड्डीको कोमलता (केल्के, बेसिल, गुयायेक, सल्फ, थ्रोम्नि-येकर) हड्डीका जखम (अरम-म्यूर, नेट, केल्के, केल्के-फास, ऐसिड-फ्लू, ऐङ्गास्टि, फास, बेसिल, हेक्ला)।

**त्वचा।**—दिनमें देह गर्म होनेपर या सन्ध्याके बाद सोनेके पहले शरीर कुटकुटाया करता है और खुजलाहट पैदा हो जाती है,—मानो मच्छड़ आदि कीड़े काटनेकी वजहसे हुई है (निकोल)। पीब पैदा होनेवाली विचर्चिका (केलि-बाइ)। शरीरकी त्वचा फटी हुई और मोटी पपड़ी या मरी रूसी मिला नासूरका जखम, बाहरो पार्श्व (ऐण्टि-क्रूड, केल्के, साइलि) जखम, खुजली भरा कुटकुटाता है। छूनेपर जलन हुआ करती है। पाराका दूषित जखम (ऐसिड-नाइ)। बच्चोंको सूखी सरकी दाद (वायोला ट्राइ, विङ्काइ, सिपि, हिप)। पुराना या बहुत दिनोंतक बार बार पैदा होनेवाला

आमवात ( आर्स, कॉल्‌की, लोरेल, ह्निप, नेट्र-म्यूर, रास, सल्फ )। मध्यप्रदेशी त्वक्‌क्षय ( शरीरके मांसोंकी त्वचाका क्षय हो जाना=कास्टि, कैमो, ग्रेफ, हाइड्रेस्ट, केली-म्यूर, मार्क, पेट्रोल, सल्फ ) की वजहसे छूते ही खून निकलने लगता है।

**निद्रा।**—दिनमें औंघाई पर रातमें नींद न आना ( ऐसिड-फास, सल्फ ), रातमें नींद आने बाद मनमें नाना प्रकारकी चिन्ता पैदा हो जाती है ( काफि )। बार-बार जम्हाई। अवसाद ( सुस्ती ) लानेवाले ज्वर आदिमें मोहाच्छन्न ( बेहोशकी तरह ) भाव ( ऐसिड-फास, बैप्टी ) और उपझिल्ली-प्रदाह रोगमें घोर तन्द्रा-भाव ( केलि पार्मा, मार्क-सायो )। बच्चा अधमुँदी आँखोंसे ( बेल, पोडो ) सोया रहता है और कराहता रहता है। और एक ओरसे दूसरी ओर माथा पलटा करता है ( पोडो, हेलिबो, फेरम-फास )। आन्त्रिक ज्वर और चेचक आदि गोटियोंवाले रोगमें मोहाच्छन्न भाव ( ऐसिड-म्यूर, नाइट-स्पि-डाल, क्यूप्रम ),—मस्तिष्कके पक्षाघातका उपक्रम। सोये हुए रोगीको किसी भी अवस्थामें आराम नहीं मिलता ( ऐकोन, आर्स, रास ), सोता सोता रो उठता है ( कैमो, हायो ), चौंक उठता है ( आर्स, बेल, कैमो, सिना, हिपिका, नेट्र-म्यूर, पल्स ), रोगी बुरे-बुरे सपने देखता है और अपने हाथ-पैर पटका करता है। सोनेपर भी आराम नहीं मिलता। बार बार नींद खुल जाती है, रातके ४ बजनेके समय अच्छी तरह जाग जाता है, फिर नींद नहीं आती ( रात तीन या चार बजनेके समय नींद खुल जाती है, कुछ देरतक बहुत तरहकी चिन्ताएँ पैदा होती हैं। फिर सो जाता है और बहुत दिन चढ़े तक सोये रहनेके बाद तबीयत गड़बड़ मालूम होती है=नक्स-वोम )। नींद खुलनेपर बहुत क्रोध या चिड़चिड़ापनका भाव प्रकट करता है और पैर पटका करता है, अथवा भीत-चकित भावसे जाग उठता है। मानो कितने ही डरावने सपने देखे हैं, नींदके बाद तबीयत अच्छी न मालूम होना ( सल्फ ), रातमें नींद खुलनेपर बहुत भूख लगना ( नींद खुलनेपर भूख=सिङ्को, अरुचिके साथ=ऐसिट-क्रूड,—राक्षसी भूख=ऐसिड-फास,—मध्यान्हिक क्षय रोगमें=पेट्रोल )। बच्चा दिनभर सोता है और रातभर रोता है ( जैलापा, दिन-रात रोता है, किसी तरह शान्त नहीं होता=लेक कैन, सोरिन )।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—शीतावस्थामें प्यास नहीं रहती; सवेरे नींद खुलनेपर जाड़ा मालूम होता है और उसके बाद बहुत उत्ताप पैदा

हो जाता है। दिनके ८ बजनेके समय बहुत शीत मालूम होता है,—आगके पास बैठनेपर भी जाड़ा मालूम होता है—जाड़ा नहीं घटता। दिनके चार बजनेके समय शीत पैदा हो जाना, समूची देह सिहर उठती है, बार बार जम्हाई, मिचली और खोंखाई आती रहती है, जाड़ा पीठसे आरम्भ होकर क्रमशः समूची देहमें फैल जाता है (कैप, जेल्स) सन्ध्याके ७ बजनेके समय कपकपी और जाड़ा मालूम होना,—पहले पीठमें मालूम होता है,—हाथ, पैर सब और बरफकी तरह ठण्डे हो जाते हैं (सिड्रन, सिपि), दो तीन घण्टे-तक शय्यामें सोये रहनेपर भी जाड़ा कुछ भी कम नहीं होता, पीठमें बहुत शीत मालूम होता है, मानो बरफके ढेरपर सोया हुआ है, नींद खुलनेपर सारे शरीरमें पसीना निकला करता है और बहुत प्यास मालूम होती है। शरीरके बाईं ओर अधिक जाड़ा मालूम होता है (कास्टि, कार्बो-वेज,—दाहिने पार्श्वमें—ब्राई), शीत और उत्तापावस्थाके बीचके समयमें खट्टा वमन (तीता पित्तमय वमन=इपिका, युपेट), चेहरा और दोनों हाथ शोथ भरे मालूम होते हैं। पानी पीनेपर (आर्स, कैप, इयुपेट) और भोजनके समय कम्पन, उत्तापवाली अवस्थामें प्यासका अधिक रहना, रह रहकर उत्ताप पैदा हो जाता है और बीच-बीचमें थोड़ा-थोड़ा पानी पीता है (आर्स, सिङ्को), खानेके बाद माथेमें उत्ताप मालूम होता है और बायें गालमें लाली पैदा हो जाती है। बहुत उत्तापके कारण दोनों गाल लाल हो जाते हैं और न दबनेवाली खाँखाई आया करती है (एपिस), ठण्डा पानी आदि पीनेपर मिचली, गर्म पीनेकी चीजोंसे बहुत आराम मिलता है (केस्की, सीड्रन)। मनमें कड़ापन और पेशाबका बढ़ना,—प्रसवके बाद कमरका दर्द घट जाता है। खट्टा वमन। शरीरपर ओढ़ना सहन नहीं होता (लैके, इसके विपरीत—नक्स)। स्वेदावस्थामें पैरके निचले स्थानके अलावा समूची देहमें बहुत ज्यादा खट्टी गन्ध मिला पसीना होता है, सवेरेका पसीना,—ठण्डा, खट्टी गन्ध लिये, बदबूदार, लाल रङ्गका (आर्नि, लैके, नक्स-मस, नक्स-वोम, केल्के) या प्याजकी गन्धवाला (बोवि लैके—पेशाबकी तरह गन्ध=ऐसिड-नाई, कैल्प), शीतावस्थाके कुछ ही बाद पसीना निकल आना—उत्ताप बिलकुल ही पैदा नहीं होता (कास्टि), स्वेदा-वस्थाके बाद प्यास। विज्वरावस्था—पेटमें भार मालूम होना, दुर्दमनीय कब्जियत, लाल बालू मिला पेशाब (नेट्र-म्यूर), रोगी अकेला नहीं रह सकता (अकेला रहना नहीं चाहता=सिकी, नक्स)। शीतावस्थामें रोगीको

ऐसा मालूम होता है, कि उसकी देहके शिरा-जालके भीतर खूनका दौरान रुक गया है, सविराम ज्वरमें दिनके ४ बजनेके समय बोखार आता है और ८ बजे बाद फिर नहीं रहता।

**सम्बन्ध ।—प्रतिविष या दोषघ्न ।**—प्रतिविष, ऐकोन, कैम्फो, कास्टि, कैमो, सिङ्को, काफि, ग्रैफा, पल्स।

**अनुकूल ।—सम्बन्ध ।**—बेल, ब्राई, कैल्के, कार्बो-वेज, ग्रैफा, हायो, लैके, लिडम, मार्क, नक्स, फास, सिपि, साइलि, स्ट्रैमो, सल्फ, वेरेट।

**अनुपूरक ।**—आयोडम। कैल्केरिया, लैकेसिस कार्बो-वेज और सलफरके बाद इसके व्यवहारसे विशेष लाभ हुआ करता है।

**सदृश ।**—आर्स, कैल्कि-सल्फ, कार्बो-ऐन, इयुफ्रे, हिप, मार्क, नैट्र-म्यूर, ऐसिड नाई, नक्स-वोम, रास, सैबाड। लाइकोपोडियमके बाद प्रायः ग्रैफा, लिडम, फास, साइलिसियाकी जरूरत पड़ा करती है।

**तुलनीय ।**—विशुद्ध वायु सेवन और खुले रहनेकी इच्छा—सल्फ, पल्स। ऋतु-कालमें विषाद—नेट्रम, सिपिया। शिराका विकार—पल्स, सिपिया, प्यास—आर्स—ऐण्टि-टार्ट। तीसरे पहर उत्तापका आवेश—सलफर। मुंह और कपालमें पित्त चिन्ह—थूजा। राक्षसी भूख—चायना। नासापुटका फैलना —क्लोरोफा, क्रियोजो। बुद्धिनाशकी आशंका—कैल्के, नक्स, सलफर। अकेले रहनेमें भय—केलि-कार्ब, आर्जेण्ट नाई। अन्धकारमें डर—कैल्के, स्ट्रैमो। स्नायविक—आर्स, आर्जेण्ट-नाई। सर हिलाना—ऐण्टि-टार्ट, आर्स, सल्फ, सिपिया इत्यादि। माथा एक ओर ढुलका या खिंचा हुआ—कैम्फो, लैक-कैन। खूनकी तरह पसीना=कैल्के, लैके, नक्स, आर्निका। स्वरभंग—हेलिबोरस। गम्भीर और गुरुतर विषयोंको भी हँसकर उड़ा देना—इस्कूत्र, ऐनाका, नैट्रम, प्लैटो। पर्यायक्रमसे हंसना और रोना—अरस, पल्स, स्ट्रैमो, फास, सिपिया सल्फमूर्च्छाव ायु—इग्ने, पल्स। बेचैनी—रासटक्स। दुबलापन—नैट्रम। पैर ठण्डे—कैल्केरिया। गलेका जखम —लैकेसिस। आँत उतरना (हर्निया) नक्स-वोम। बवासीर—इस्कूलस, नक्स, ऐलोज, सलफर। पेशाब करनेके पहले बच्चा चिल्ला उठता है—सार्सा। जिन्हें स्त्रियां नहीं हैं उनकी काम-तृप्ति न होनेके कारण रोग—कोनायम, ऐसिड-पिकरिक, कैल्केरिया। सङ्गमके समय अपत्य-पथमें जलन—क्रियोज, सलफर। रूखापन—फेरम, नेट्रम, सिपिया। स्तनमें डक

मारनेकी तरह दर्द और जलन—एपिस, फास्फोरस। स्तनमें असमयमें दूध पैदा होना—पल्स, फास्फोरस। अम्ल और अजीर्ण—मैग-कार्ब, रोबिन। फेफड़ेके प्रदाहकी कुचिकित्सा—सलफर। फेफड़ेमें श्लेष्मा सञ्चय होनेके कारण घड़घड़ाहटका शब्द—ऐण्टि-टार्ट। अधमुँदी आँखोंके साथ नींद आना—सल्फर। प्रसव वेदना—सिमिसिफ्यूगा। धमनीका अर्बुद—बैराइटा-कार्ब, कैल्की-आयोड, थूजा इत्यादि। पेट फूलना—कार्बो- वेज। फेफड़ा आदिमें—चेलिडो। नियमके साथ तुलनीय—आध्मान वायु—ग्रेफा-इटिस। सविराम ज्वर इत्यादि—हैकेसिस। अजीर्णके साथ गाढ़ा पेशाब—सिपिया। बोलनेके समय खाँसी—साइलिसिया। ध्वजभङ्ग—टैबेकम। भयकी वजहसे बीमारियोंमें—स्टैफि। नाक रुकी—ऐमोन, नक्स, सैम्बुक। मीठी चीज खानेकी इच्छा—आर्जेण्ट, सलफर। भोजनके बाद पेटमें भार—चायना। ज्वरका दुष्परिणाम—सोराइनम।

**वृद्धि।**—छूने, दबाने या यत्न आदिकी दबनेसे, सवेरे नींद खुलनेपर, तीसरे पहर, दिनके ४ बजेसे रातके ८ बजेतक, आधी रातके पहले थोड़ा सा भी खानेपर, वस्त्रसे माथा बाँधने या टोपी पहन लेनेपर, गर्म घरमें, शारीरिक परिश्रम आदिके कारण शरीर गर्म होनेपर, ठण्डा पानी पीने या भोजनके बाद, जलीय वायुमें, अधड़ पानीके दिनोंमें या प्रबल वायु लगकर रोगवाली जगह ठण्डी करनेपर, विश्रामसे या स्थिर रहनेपर,, यकृतकी बीमारीमें, दाहिनी करवट सोनेपर, बायें पार्श्वमें सोनेपर, पैरका झुनझुनीवाला वात या स्नायुशूल रोगमें दर्दवाली करवट सोनेपर, आसनसे उठनेके समय, दीयेकी रोशनीमें, टकटकी लगाकर एक चीजकी ओर देखते रहनेपर, शाक सब्जीमें, फूल-गोभी दाल वगैरह खानेपर, रोटी खानेपर, दूध पीनेपर, ऋतु-स्रावके पहले और आर्त्तव-स्राव रुक जानेकी वजहसे उपसर्गका बढ़ना।

**उपशम।**—शय्याके उत्तापसे (दाँतका दर्द)—पर सरका दर्द और खुजली बढ़ जाती है, घरके बाहरकी निर्मल हवा लगनेपर, पंखा झलनेपर, गर्म चीजें खाने और पीनेपर, शरीर हिलानेसे, सोने बाद, चित होकर सोनेपर (खाँसी), अपनी जगहसे उठनेके कुछ देर बाद, मस्तक और देह खोलनेपर, कमरका कपड़ा ढीला कर देनेपर।

**द्रष्टव्य।**—"यह प्याज, रोटी, शराब आदि नशीले पदार्थ, धूम्रपान और तम्बाकूका दोष नष्ट करनेवाला है (एच, सी, ऐलेन)।

**शक्ति ।**—( डा० क्लार्क कहते हैं, कि लाइकोपोडियमकी मात्रा सोच समझकर चुनना उचित है, क्योंकि अधिक उच्च क्रमका प्रयोग करनेपर प्रायः उपस्थित लक्षण बढ जाते है ) । ६ ठा शततमिकसे १००० शततमिक क्रम ।

"किसी पुरानी बीमारीका इलाज करते समय लाइकोपोडियमके लक्षण सब यदि अभ्रान्त भावसे मौजूद न रहें तो पहले एक कच्छु-विष नामक दवाका प्रयोग करना चाहिये ।"

लाइकोपोडियम रोगकी जडतक पहुँचता है और इसकी क्रिया बहुत दिनोंतक रहती है । अतएव, इसके प्रयोगसे लाभ मालूम होते ही बहुत दिनोंका अन्तर देकर प्रयोग करना चाहिये ।

**क्रियाका स्थायित्व ।**—४० दिनसे ५० दिन ।

---

## लाइकोपस वर्जिनिकस ।
## ( LYCOPUS VIRGINICUS )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—खिले हुए वृक्षसे मूल अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोमें लाभदायक है:— धमनीका अर्बुद , मूत्रग्रन्थिकी बीमारी , खाँसी , बहुमूत्र , रक्तोत्कास ( खून-मिली खाँसी ), सर दर्द , हृत्पिण्डकी बहुतसी बीमारियाँ , क्षय-कास , सर्प या मकड़ेका काटना , सान्निपातिक या सविराम ज्वर ।

**उपयोगिता और आभास ।**—डिजिटेलिसकी तरह यह भी हृदय-के रोगोंकी एक उत्कृष्ट दवा है । किसी किसीका कथन है, कि यह डिजि-टेलिससे भी अच्छी है, कारण बहुत दिनोंतक और बहुत थोडी मात्रा में डिजिटेलिसका प्रयोग करनेपर भी एक न एक दिन उन सब मात्राओंकी क्रिया प्रकट होकर हृत्पिण्डको बेहोश कर देती है और रोगीको मृत्यु-मुखमें पहुँचा देती है, पर लाइकोपसके प्रयोगसे वैसा नहीं होता । खासकर यदि दर्दके साथ हृत्पिण्डकी क्रिया अधिक होती हो तो यह बहुत ही लाभदायक है । आँखका गोला बाहर निकल आनेके साथ ही साथ हृत्पिण्डकी क्रियामें गड़बड़ी और दर्द, श्वासकी कमी, परिश्रमका सहन न होना इसके कई

प्रधान निर्णायक लक्षण है। स्वाभाविक स्राव-रोधसे पैदा हुआ हृत्पिण्डके क्रियाके विकारको भी यह एक प्रधान दवा है। इसके लक्षण एक स्थानसे दूसरी जगह पर हट जाया करते हैं, जैसे मलान्त्रसे हृत्पिण्डपर, हृत्पिण्डसे आँखमें, मस्तकसे हृत्पिण्डमें, हृद्पिण्डसे बाईं कलाईमें और पैरकी पोटलीकी पेशीमें और वहाँसे फिर कलाई और हृत्पिण्डमें दौड़ पड़ते हैं ( डा० क्लार्क )। हृद्पिण्डमें धड़कन होनेके कारण या उत्तेजना शीलता और क्षीण शक्ति, तकलीफ और क्षीण नाड़ी और अन्यान्य लक्षणोंकी जड़में यदि नियमित स्राव का रुक जानेका लक्षण भी मौजूद रहे तो उस अवस्थामें सबसे पहले लाइको-पसका प्रयोग करना चाहिये। डा० क्लार्कने निश्चित किया है, कि इसके लक्षण अकेले कभी पैदा नहीं होते, कोई न कोई उपसर्ग या आनुसङ्गिक लक्षण उसके साथ मौजूद रहता ही है, जैसे फेफड़ेकी बीमारीके साथ पतले दस्त आना, खून मिली खाँसीके साथ हृत्पिण्डकी क्रियाका क्षीण होना, हृद्-वेष्ट प्रदाहके साथ वायु-नली भुज-प्रदाह इत्यादि। क्षयकास रोगकी खाँसी और हृत्पिण्डकी तीव्र क्रियाके साथ फेफड़ेसे खूनका स्राव वगैरहमें इसके द्वारा विशेष लाभ होता है।

## लक्षणावली।

**मन।**—सन्ध्याके समय मानसिक और शारीरिक इन्द्रियोंकी क्रियाका अधिक होना, बुद्धिका कुछ न कुछ मोटापन ( बैसिलिन, थाइरायडिन ), इसके साथ ही ललाटके ऊपरी अंशमें तेज दर्द, मन:संयोग-शक्तिका घटना ( बैपटी, कैनाब इन, डालका, लैक-कैन नैट्र-कार्ब, ओपि )। मन एक विषयसे दूसरे पर दौड़ा करता है।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना,—रोगी दाहिनी करवट ढुलक पड़ता है ( ऐकोन,—सर दर्द,—पहले ललाटमें इसके बाद माथेके पिछले भागमें पैदा होता है—दर्द टपककी तरह, दबानेकी तरह और अधिक रक्त-सञ्चयकी वजहसे बीमारियाँ, इसके अन्तमें प्राय हृत्पिण्डकी गति बाधा-प्राप्त रहती है और सुस्ती पैदा हो जाती है और इसके साथ ही बुद्धिमें भी स्थूलता प्राप्त होती है। बवासीरका स्राव रुकनेकी वजहसे कानमें शब्द और सरमें नींदमें बाधा डालनेवाली टपक होती है।

**आँख।**—दृष्टि-क्षीण मालूम होती है, मानो बहुत ही सुस्त और क्लान्त हो पड़ा है, दोनों आँखें भरी और भार मालूम होता है, ललाटके पीछे दबावकी तरह मानो दोनों आँखके गोलोंको भीतरसे बाहरको ओर ठेलता है—ऐसा मालूम होना (फास, मिडोर, सेङ्गिवि)। बाईं ओर आँखके ऊपर धीमा-धीमा दर्द। दाहिनी आँखके ऊपरी प्रदेशमें और बाएँ अण्डकोषमें एक साथ ही स्नायुशूल (दाहिनी आँखके ऊपर=ऐसिड-कार्बोल, चेलिडो, मेजेर, साइलि)। बाहर निकले हुए आँखके जालेके साथ हृत्पिण्डकी क्रियाका अधिक होना। (थाइरायड)

**पाकस्थली।**—तालुमूल पार्श्वके दोनों गह्वरके पीछे मिचली पैदा होना, चाय और दवाकी गन्ध मिली डकार आनेपर घटना। इसके बाद बैठनेके समय लगातार शरीरमें चक्कर आना और चलनेके समय डगमगाना।

**मलान्त्र और मल।**—आँतोंमें तेज दर्द होकर पतला पाखाना होना, मल चिकना, घोर भूरा (डालका) और बदबूदार, बवासीरमें पहले पतला (हल्का) मल निकलनेके साथ ही कूथन, मिचली, आँतकी क्रिया अधिक होना, पतला पाखाना होनेकी वजहसे उपसर्ग, हमेशा ही मलका वेग बना रहता है, पाखाने जाना ही पड़ता है, केवल मलद्वार-वेष्ट पेशीपर निर्भर रहनेसे आप ही आप पाखाना निकल नहीं सकता। कामला रोगाधिकारमें मलका पतलापन,—हृत्पिण्डकी क्रिया-क्षीण होनेके कारण। मलका कड़ापन छः-सात दिन बाद सूखे कीचड़की तरह पाखाना होता है। रुका हुआ अर्शका स्राव।

**पेशाब।**—बहुत ज्यादा परिमाणमें पानी पीता है और रोज चार पाँच सेर पेशाब हुआ करता है। भयङ्कर प्यास,—बहुत ठण्ढा पानी पिये बिना तृप्ति नहीं होती, बहुमूत्र रोगमें रोगी बहुत ही क्रोध प्रकट करता है, अपने बाल-बच्चोंसे भी बातें नहीं करना चाहता। (बाल बच्चोंसे भी प्रेमका न रहना=ऐसिड फ्लू, ऐसिड-फास, फास)। मधुमेह या चीनी मिला बहुमूत्र, भयानक प्यास और दुबलापन। मूत्र-नाली खाली रहनेपर भी ऐसा मालूम होता है, मानो भरी और फूली हुई है। पेशाबकी तलीमें श्लेष्मा, उपभिल्लीके कोषाणु और पुं-बीजाणु मौजूद रहते हैं।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—दोनों आँखोंके ऊपरी प्रदेशमें और अण्डकोषमें दर्द। बैठनेके समय या दिनके १ बजनेके समय अण्डकोषमें तेज दर्द या बीच-बीचमें शूलकी तरह दर्द,—दर्द दाहिने अण्डकोशसे बाएँ अण्डकोषमें चला जाता है,—उठनेपर बढ़ना। दाहिने अण्डकोषसे बाएँ अण्डकोषमें चला जाता है,—फिर दाहिने अण्डकोषमें और इसके बाद दोनों कोषोंमें तेज दर्द,—दर्द इसी तरह बार-बार पैदा होकर समूची सन्ध्याके समय मौजूद रहता है, पुट्ठेमें लगातार दर्द बना रहता है। बाएं अण्डकोषके बीचमें तेज शूलके आघातकी तरह दर्द।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—आर्त्तवका स्राव आध घण्टासे लेकर छः घण्टे-तक स्थायी रहा करता है, जरायुसे खूनका स्राव। योनि-पथ बहुत गर्म और जरायु-ग्रीवा खूनसे भरी और फूली। विटप-देश और योनिका बाहरी भाग फूला और योनि द्वार फैल जाया करता है।

**श्वासयंत्र।**—सन्ध्याके ७ बजनेके समय स्वरनालीका सङ्कोचन (ब्रोम, इग्ने, मैगे, लोबेल), अण्डलाल मिले पेशाबकी बीमारीमें। सन्ध्या ७ बजनेके समय श्वास-प्रश्वासमें बाधा पड़ती है (इलेप्स, स्टैन) और लम्बी साँसकी तरह (डिजि, ग्लोनो, लिसिन), दमा और वायुनली-भुजमें श्लेष्मा रहनेकी तरह साँसमें तकलीफ मालूम होना, वृद्धि=शारीरिक परिश्रमसे,—विशेषकर सीढ़ी चढ़नेके समय (आर्स, नेट्र-म्यूर, ऐसिड-नाई, रास, आइबिर, स्टैन, ऐमोन-कार्ब), खाँसी,—खून मिला कफ निकलता है (सिङ्को, डिजि, इपिक, फेरम, मिलि-फोल) और हृत्पिण्डकी क्षीण क्रिया, सन्ध्याके बाद और रातमें प्रचण्ड खाँसी आया करती है, पर नींद नहीं खुलती और हवा ठण्डी होनेपर या ठण्डी हवा लगनेपर फिरसे खाँसी आने लगती है। कफ मैला, उसका स्वाद कुछ मीठा और कड़वा, कभी कभी बड़े कष्टसे निकलता है। वक्षगह्वरके निचले अन्तिम भागमें कसावटका भाव और श्वास-प्रश्वासमें गड़बड़ी और उसमें धीमा दर्द मालूम होता है। दाहिने पार्श्वमें सोनेके समय बढ़ना। पतले दस्त आनेके साथ फेफड़ेकी बीमारी। क्षय कास हो जानेकी सूचना—बाएँ फेफड़ेके शिखर-देशमें (मिलि-टाइफ्ट) रोगका आक्रमण होता है,—बीच बीचमें पूय मिला कफ निकलता है, नाड़ी तेज और क्षीण और धीमा मोखार भी हुआ करता है।

**हृत्पिण्ड।**—हृत्पिण्ड प्रदेशमें बहुत ही कसावटका भाव और स्पन्दन सहन न होना, नाड़ी तेज और उसका वेग समान न रहना। हृदयका अगला

**आँख।**—दृष्टि-क्षीण मालूम होती है, मानो बहुत ही सुस्त और क्लान्त हो पड़ा है, दोनो आँखें भरी और भार मालूम होता है, ललाटके पीछे दबावकी तरह मानो दोनो आँखके गोलोंको भीतरसे बाहरकी ओर ठेलता है—ऐसा मालूम होना (फास, मिडोर, सेङ्गिवि)। बाईं ओर आँखके ऊपर धीमा-धीमा दर्द। दाहिनी आँखके ऊपरी प्रदेशमें और बाएँ अण्डकोषमें एक साथ ही स्नायुशूल (दाहिनी आँखके ऊपर=ऐसिड-कार्बोल, चेलिडो, मेडोर, साइलि)। बाहर निकले हुए आँखके जालेके साथ हृत्पिण्डकी क्रियाका अधिक होना। (थाइरायड)

**पाकस्थली।**—तालुमूल पार्श्वके दोनों गह्वरके पीछे मिचली पैदा होना, चाय और दवाकी गन्ध मिली डकार आनेपर घटना। इसके बाद बैठनेके समय लगातार शरीरमें चक्कर आना और चलनेके समय डगमगाना।

**मलान्त्र और मल।**—आँतोंमें तेज दर्द होकर पतला पाखाना होना, मल चिकना, घोर भूरा (डार्क) और बदबूदार, बवासीरमें पहले पतला (हल्का) मल निकलनेके साथ ही कूथन, मिचली, आँतकी क्रिया अधिक होना, पतला पाखाना होनेकी वजहसे उपसर्ग, हमेशा ही मलका वेग बना रहता है, पाखाने जाना ही पड़ता है, केवल मलद्वार-वेष्ट पेशीपर निर्भर रहनेसे आप ही आप पाखाना निकल नहीं सकता। कामला रोगाधिकारमें मलका पतलापन,—हृत्पिण्डकी क्रिया-क्षीण होनेके कारण। मलका कड़ापन छः-सात दिन बाद सूखे कीचड़की तरह पाखाना होता है। रुका हुआ अर्शका स्राव।

**पेशाब।**—बहुत ज्यादा परिमाणमें पानी पीता है और रोज चार पाँच सेर पेशाब हुआ करता है। भयङ्कर प्यास,—बहुत ठण्डा पानी पिये बिना तृप्ति नहीं होती; बहुमूत्र रोगमें रोगी बहुत ही क्रोध प्रकट करता है, अपने बाल-बच्चोंसे भी बातें नहीं करना चाहता। (बाल बच्चोंसे भी प्रेमका न रहना=ऐसिड फ्लू, ऐसिड-फास, फास)। मधुमेह या चीनी मिला बहुमूत्र, भयानक प्यास और दुबलापन। मूत्र-नाली खाली रहनेपर भी ऐसा मालूम होता है, मानो भरी और फूली हुई है। पेशाबकी तलीमें श्लेष्मा, उपभिल्लीके कोषाणु और पुं-बीजाणु मौजूद रहते हैं।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—दोनों कोखोंके ऊपरी प्रदेशमें और अण्ड-कोषमें दर्द। बैठनेके समय या दिनके १ बजनेके समय अण्डकोषमें तेज दर्द या बीच-बीचमें शूलकी तरह दर्द,—दर्द दाहिने अण्डकोषसे बाएँ अण्डकोषमें चला जाता है,—उठनेपर बढ़ना। दाहिने अण्डकोषसे बाएँ अण्डकोषमें चला जाता है,—फिर दाहिने अण्डकोषमें और इसके बाद दोनों कोषोंमें तेज दर्द,—दर्द इसी तरह बार-बार पैदा होकर समूची सन्ध्याके समय मौजूद रहता है, पुट्ठेमें लगातार दर्द बना रहता है। बाएं अण्डकोषके बीचमें तेज शूलके आघातकी तरह दर्द।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—आर्त्तवका स्राव आध घण्टासे लेकर छ: घण्टे-तक स्थायी रहा करता है, जरायुसे खूनका स्राव। योनि-पथ बहुत गर्म और जरायु-ग्रीवा खूनसे भरी और फूली। विटप-देश और योनिका बाहरी भाग फूला और योनि द्वार फैल जाया करता है।

**श्वासयंत्र।**—सन्ध्याके ७ बजनेके समय स्वरनालीका सङ्कोचन (ब्रोम, इग्ने, मैंगे, लोबेल), अण्डलाल मिले पेशाबकी बीमारीमें। सन्ध्या ७ बजनेके समय श्वास-प्रश्वासमें बाधा पड़ती है (इलेप्स, स्टैन) और लम्बी सांसकी तरह (डिजि, क्लोनो, लिथिन), दमा और वायुनली-भुजमें श्लेष्मा रहनेकी तरह सांसमें तकलीफ मालूम होना, वृद्धि=शारीरिक परिश्रमसे,—विशेषकर सीढ़ी चढ़नेके समय (आर्स, नेट्र-म्यूर, ऐसिड-नाई, रास, आइबिर, स्टैन, ऐमोन-कार्ब), खाँसी,—खून मिला कफ निकलता है (सिङ्को, डिजि, इपिका, फेरम, मिलि-फोल) और हृत्पिण्डकी चीण क्रिया, संध्याके बाद और रातमें प्रचण्ड खाँसी आया करती है, पर नींद नहीं खुलती और हवा ठण्डी होनेपर या ठण्डी हवा लगनेपर फिरसे खाँसी आने लगती है। कफ मैला, उसका स्वाद कुछ मीठा और कड़वा, कभी कभी बड़े कष्टसे निकलता है। वक्षगह्वरके निचले अन्तिम भागमें कसावटका भाव और श्वास-प्रश्वासमें गड़बड़ी और उसमें धीमा दर्द मालूम होता है। दाहिने पार्श्वमें सोनेके समय बढ़ना। पतले दस्त आनेके साथ फेफड़ेकी बीमारी। क्षय कास हो जानेकी सूचना—बाएँ फेफड़ेके शिखर-देशमें (लिलि-टाइग्र) रोगका आक्रमण होता है,—बीच बीचमें खून मिला कफ निकलता है, नाड़ी तेज और चीण और धीमा बोखार भी हुआ करता है।

**हृत्पिण्ड।**—हृत्पिण्ड प्रदेशमें बहुत ही कसावटका भाव और स्पर्शका सहन न होना, नाड़ी तेज और उसका वेग समान न रहना। हृदयका अगला

भाग और उसके शिखर देशमे वातकी वजहसे दर्द ( कैल्मिया ) और दांतमें, बाईं कलाईमे या मणिबन्धमें, दाहिने पैरकी पोटलीकी पेशीमें, बाएं पार्श्वमें और कण्ठास्थिके नीचेवाले स्थानपर और फिर बाईं कलाईमें और हृत्पिण्डके शिखर-देशमे ऐसा दर्द मालूम हुआ करता है। हृत्पिण्डकी गति बाधा-प्राप्त और उसके भीतर दबाव मालूम होता है। कलेजा धडकना और दर्द, बढना= सवेरे और सन्ध्याके समय और इसी विषयको सोचनेपर ( रोगके विषयमें सोचनेपर रोगका बढना या फिरसे पैदा हो जाना=बैराई, केल्के-फास, ऐसिड-आक्साल, कास्टि, जेल्स, हेलोन, मिडोर, पेट्रोल, आक्साइ-ड्रोप, पाइपर-मिथ )। हृत्पिण्डकी क्रियामे गडबडी और उसकी वेग भरी गति। इसके साथ ही आंखका गोला बाहर निकला हुआ ( ऐमिल, डिजि, आयोड, कैलि-कार्ब, कैल्मि, स्पाई, वेरेट-विर )। सीढी चढ़ने या तेजीसे चलनेके कारण हृत्पिण्डकी गति तेज हो जाना। हृत्शूल रोगमें हृत्पिण्डकी तेज गतिकी वजहसे नींद न आना ( अरम म्यूर, कैम्फो, क्लोरोफार्म, जेल्स, हेलिबो, -कैलि-ब्रोम, वैसा )। सोनेपर हृत्पिण्डका अवसाद और धीमी, रुकी या बाधा प्राप्त गति। अन्ना-शयमे बहुत ज्यादा भाफ पैदा होनेके कारण कलेजेकी धडकन बढ जाती है। दो चार कदम चलते ही खडे होकर सांस लेना पडता है ( आर्स, कार्बो-वेज, प्रूनस, सिपि ), बायां बाहु, माथा, पैर और चरण शोथ-युक्त दिखाई देते हैं। ( केवल बायां बाहु=कैक्ट,—हृद्रोगमें शोथ=कैक्ट, कोलिन, डिजि, कैली-म्यूर, लैक-डिफ्लो, लैके, नेट्र-म्यूर, प्रूनस,—हड्डोंकी उदरी=केलि-कार्ब ) और बीच बीचमें वक्षोस्थिसे बाएँ पृष्ठ-फलकतक तेज वेधनेकी तरह दर्द मालूम होता है। सरमें दर्दके बाद हृत्पिण्डकी क्रियाका क्षीण हो जाना और बाधा प्राप्त गति। आर्त्तव स्रावके समय बुद्धिकी जडता या स्थूलता प्रकट हो जाती है, विटप-देश फूला और अपत्य-पथ गर्म रहता है, और उसपर बरफका प्रयोग करनेपर आराम मालूम होता है, मल-काठिन्य ( कब्जियत ), मल सूखा और कीचकी तरह,—आंखके गोलेका बाहर निकला जैसा भावके साथ हृत्पिण्डकी आंधीकी तरह गति और इसके साथही विटप, जननेन्द्रिय, और गुह्यद्वारके बीचवाले स्थानमें सूजनका बढना, हृत्पिण्डके शान्त-भाव धारण करनेपर विटपकी सूजन भी घट जाया करती है, पेशाब बहुत थोडा, गाढा और कीच मिले पानीकी तरह ( रास ), आर्त्तव-स्रावके बाद सभी लक्षण घट जाया करते हैं ( सिरियम—पापसान और रैके )। बीचवाली पसलीके दाहिने पार्श्वमें हृत्पिण्डकी गति

स्पष्ट मालूम हुआ करती है, वक्षके ऊपरी अंग और कण्ठास्थि प्रदेशमें विशेष कर दोनों पृष्ठ-फलकोंके बीचमें हृत्पिण्डकी प्रथम ध्वनिका अर्थात त्रिधार अव-रोधनी या कपाटकी एक साथ संकोचनकी वजहसे पैदा हुई ध्वनिकी बदली, त्रिधार-मुखमें घुसते हुए खूनका फिरसे निकलना या फिर बाहर निकल आनेकी वजहसे आवाज या फिफड़ेकी आवाज सुन पड़ा करती है, दूसरी आवाज ( अर्थात दाहिने हृद्कोषसे जो वृहत् धमनी फिफड़ेमें घुसी है, उसके संयोग-स्थानपर रहनेवाली अर्द्धचन्द्रकी आकृतिवाली अवरोधनीके संकोचनकी वजहसे आवाज ) तेज और क्षण भर रहनेवाली सी मालूम होती है ( आइ-बिर, केली-कार्व )।

**प्रत्यङ्ग आदि**।—पेशियोंके वातकी वजहसे दर्द,—सन्धि या पेशीका अगला भाग या कण्डार आदि पर रोगका आक्रमण होता है, शरीर हिलाने और ठण्डी हवामें बढ़ना। गर्म घरमे घटना। हृत्पिण्ड प्रदेशमें दर्द— सूर्यास्तके समय बढ़ना।

**वृद्धि**।—शरीर हिलानेपर, शारीरिक परिश्रमसे, चलने या सीढ़ी पर चढ़नेपर, सोनेपर, दाहिनी करवट सोनेपर, सूर्यास्त और सन्ध्याके समय, सवेरे और ठण्डी हवामें।

**उपशम**।—गर्म घरमें।

**सम्बन्ध**।—**सदृश**।—कैक्ट, क्रैटिगस, डिजि, ऐसिड-हाइड्रो। आइबिर, लौरो, प्रूनस स्पाई, संङ्किविन, स्पाइजि। डिजिटेलिसकी नाड़ी सबल अथच धीर-गति,—या क्षीण और सामान्य परिश्रमसे तेज हुआ करती है और उदरके ऊपरी प्रदेशमें अवसन्नता और मिचली मालूम होती है। स्पाइजि-लिया=नाड़ी मध्यलोपी और सविराम। कैल्मोया=नाड़ीकी धीरगति, वात की वजहसे दर्द। हैमामेलिस=अण्डकोषमें दर्द।—( हेरिङ्ग )।

**दोषघ्न**।—सिमिसिफ्यूगा।

**शक्ति**।—१ म दशमिकसे २०० शततमिक क्रम।

## लाइसिडिनम ।

## (LYSIDINUM)

**दूसरा नाम** ।—इथिलिन—इथिनिल—डायासिन ।

**प्रस्तुत प्रक्रिया** ।—विचूर्ण और तरल दोनो आकारमें तैयार की जाती है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—वात-रोग और पेशाबमें लिथिक ऐसिड, आक्सेलिक-ऐसिड और यूरिक-ऐसिड इत्यादि ज्यादा हो जानेपर लाइसिडिनमको निम्न-शक्ति बढिया काम करती है ।

**सम्बन्ध** ।—**तुलनीय** ।—लाइको-मूत्र-ऐसिड, आकजे-ऐसिड, सार्सा, इयुरोट्रोप ।

**शक्ति** ।—$\theta$, १x—१२ वीं शततमिक ।

---

## मैग्नेशिया कार्बोनिका ।

## (MAGNESIA CARBONICA)

**दूसरा नाम** ।—कार्बोनेट आव मैग्नेशियम ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—पहले विचूर्ण इसके बाद टिंचर तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग** ।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— हनुके निचले स्थानमें दर्द , क्रमि , सर्दी , कब्जियत , खाँसी , बहरापन , कमजोरी , अतिसार , अजीर्ण , आँखकी बहुत सी बीमारियाँ ; आँतका बढना , आर्त्तव-स्राव या विलम्बसे ऋतुस्राव होना , जरायुसे खूनका स्राव , स्नायुशूल , गर्भावस्थामें दाँतमें दर्द , वमनेच्छा , ग्रीवामें दर्द , दाँतमें दर्द ।

**उपयोगिता और आभास** ।—चीण मनुष्योंकी पाकस्थली और आँतोंकी बीमारीमें और बच्चोंके उदरामयमें तथा रमणियोंके कष्टरजः रोगमें यह बहुत लाभ किया करता है । पर्यायक्रमसे रोग पैदा होना भी इसकी

प्रधान प्रकृति है,—इससे पैदा हुए लक्षण आदि प्रति तीसरे सप्ताहमें या तो फिरसे पैदा हो जाते हैं या घट जाते हैं। डा० एलेन कहते हैं—थोड़ेमें ही कातर और क्रोधी स्वभाव, दीले तन्तु और जिनके शरीरमें खट्टी गन्ध आती हो ऐसे व्यक्ति, विशेषकर बच्चोंके लिये यह विशेष उपयोगी है। संक्षेपमें इसके कई विशेष लक्षण ये हैं—सम्पूर्ण शरीरमें विशेषकर दोनों पैरोंमें थकावटका भाव और दर्द मालूम होता है, लगातार दर्दका आक्रमण और चंचल। पाकाशय और अन्त्रमण्डलोंमें कभी कभी तेज दर्द पैदा हो जाता है, लैष्मिक झिल्लीसे लगातार श्लेष्माका स्राव हुआ करता है। मूर्द्धदेशमें दर्द—मानो कोई उसके केश खींच रहा है (केलि नाई, इग्नेशिया, फास)। नींद तृप्ति देनेवाली नहीं होती। सोनेकी अपेक्षा नींद खुलनेपर रोगीको बहुत अधिक गड़बड़ी और थकावट मालूम होती है (ब्रायो, कोना, हिप, नक्स, ओपि, सल्फ)। यक्ष्मा धातुवाले पिता-माताकी सन्तानोंका बहुत अधिक मांस खानेका आग्रह, बलगम में मटरकी तरह जमा आकृतिवाला श्लेष्माका टुकड़ा निकलता है,—बहुत बदबूदार बलगम। छातीमें जलन, खट्टी अधोवायुकी गन्ध और खट्टी डकार, खट्टा स्वाद और वमन, अधिकांश डकार आध्मान वायुसे भरी रहती है। गर्भवती औरतोंकी छातीमें जलन। बच्चोंका उदरामय, पाखाना होनेके पहले काटनेकी तरह दर्द-भरा अन्त्रशूल,—बच्चा तकलीफसे दोहरा-सा जाता है, पर्यायक्रमसे प्रत्येक तीन सप्ताहका अन्तर देकर यह अन्त्रशूल पैदा हो जाता है, मल हरे रङ्गका और कोमल,—सड़ी तलैयामें तैरती हुई काईकी तरह और उसकी ऊपर सफेद रङ्गके मैदके कणकी तरह पदार्थ सब तैरा करते हैं। स्तन पीनेवाले बच्चोंका पिया हुआ दूध अजीर्ण अवस्थामें निकल जाता है। आर्त्तव-स्रावके समय तलपेट में छेदनेकी तरह यन्त्रणा, केवल लेटनेवाली अवस्थामें स्राव हुआ करता है, चलनेके समय बन्द हो जाता है। इसका दर्द स्नायुशूलकी तरह या बिजलीकी गतिकी तरह एकाएक पैदा हो जाता है और गायब हो जाता है, बाएँ पार्श्वमें दर्द अधिक होता है, स्थिर रहनेपर यन्त्रणा असह्य हो उठती है, रोगीको बाध्य होकर उठकर टहलना पड़ता है। अन्त्रशूल,—गर्भावस्थामें, रातमें वृद्धि। मुँहके बाएँ पार्श्वका स्नायुशूल,—बिजलीकी गतिकी तरह, छूनेपर, ठण्डी वायु लगनेपर और शीत-उत्तापके परिवर्त्तनसे बढ़ जाता है। दाहिनी गण्डास्थिकी सूजनके साथ दाँतके पीछेवाले ऊपरी हनुकी अस्थिमय छिद्रमें टपककी तरह दर्द। डा० कूपर कहते हैं,—जो स्त्रियाँ गृहस्थीकी नाना

प्रकारकी चिन्ताओं और शोक-सन्तापसे क्षीण और सुन्न हो पडती हैं, उनके लिये मैग्नेशिया-कार्ब एक बन्धुकी तरह काम करता है ।—डा० क्लार्क ।

## लक्षणावली ।

**मन** ।— चित्तकी गडबडी, इसके साथ ही हाथ कांपना और अनमना भाव, दुःखित और बातचीत करनेकी इच्छा न रहना ( लगातार बोलते रहनेकी इच्छा=स्ट्रैमोन,—बातचीत करनेसे अनिच्छा=आर्जेण्ट मेट, कार्बोवेन, कैमो, डिजि, जेलिस, ग्लोन, इपिका, लेके, मैग-म्यूर, नेट्र-कार्ब, फास पलस्व, सल्फ,—पित्ताधिकारमें=लेके, अजीर्ण रोगमें=चेलिडो, ज्वराधिकारमें=जेल्स, सरमें दर्द रोगमें=ऐनाक, काफि,—बच्चोंके क्षय रोगमें=हाइड्रैस्ट—विषादोन्माद रोगमें=आर्जेण्ट नाइ, पलस,—मर्म-पीडा प्राप्त होनेपर=इग्ने ), दिनभर कम्पन और उद्वेग तथा भय बना रहता है, मानो कोई दुर्घटना घटेगी ( ऐमोन-कार्ब, ऐमिल, ऐक्टी, चिनिन-सल्फ, ऐसिड-हाइड्रो, कूप्रम, आयोड, लोरो, स्कुटेलारी, सिपि, वेलि, वैरेट-विर ), सोने बाद यह भाव दूर हो जाता है ।

**मस्तक** ।—सरमें चक्कर आना,—पैर लटकाकर बैठनेपर ( सिपि ) या खडे ( काक्यु ) होनेपर,—ऐसा मालूम होना, मानो सारी चीजें घूम रही हैं, विशेषकर सन्ध्याके समय ( ग्रेफ, कैलि-कार्ब, लेके )। बाएँ बाहुका सुन्न हो जाना और लगातार सरमें चक्कर आना,—खडा नहीं हो सकता ( लेके )। सरमें चक्कर आना,—इस वजहसे घरसे बाहर सडकपर निकलनेसे डरता है और लगातार डगमगाया करता है, कि किसीसे टक्कर न लग जाये ( वैम्फो, केलि-कार्ब और फास )। दिनभर सरमें बहुत दर्द, सवेरे शय्यासे उठनेपर चक्कर आया करता है और चारों ओर अन्धेरा मालूम होता है ( साइक्लेमेन, सिपि, जिङ्क )। मूर्द्धादेशमें दर्द,—मानो कोई रोगीके केश खींच रहा है ( इण्यू, कैलि-नाइ, फास )। मानसिक परिश्रम और भीड-भाडमें रहनेपर दबावकी तरह सर दर्द पैदा हो जाता है। किसी तरहका असन्तोषका कारण होनेपर सुई गडनेकी तरह दर्द होता है। सवेरे सोकर उठनेपर अस्त्राघातकी तरह सर दर्द। ललाटदेशमें टपक, चेहरेपर पर्यायक्रमसे लाली और म्लानता पैदा हो जाती है और माथा तथा दोनों हाथोंमें उत्ताप मालूम होता है। मूर्द्धा-देशमें चोटकी तरह दर्द मालूम होता है। रातमें सोनेवाली

अवस्थामें सर दर्द—उठ बैठनेपर घटना। माथेकी त्वचामें रूखी—जनीय वायु लगनेपर और बर्सातके समय खुजली पैदा हो जाती है। केश झड़ना।

**आंख।**—आंखके सामने काले-काले बिन्दु उड़ते दिखाई देते हैं ( सिङ्को, नेट्र-म्यूर, फाइजस, सिपि )। मसूरके आकारका मोतिया बिन्दु, आंखकी सफेद अंशमें मैलापन और अस्वच्छता। चक्षुगोलककी सूजन ( गुयायेक, ह्ने, रास )। आंख सूखी या बहुत ज्यादा आंसू बहनेवाली ( घरमें सूखी और बाहरी हवा लगनेपर आंसू बहने लगता है=सल्फ )। चक्षु-प्रदाह—आंख लाल, जलन और डंक मारनेकी तरह दर्द और दृष्टिकी अस्पष्टता या तिमिर दृष्टि। सवेरे आंख सट जाती है ( कैल्के, कैमो, क्लिमेट, ग्रैफ, कैलि-कार्ब, मैङ्ग ) और उसमें दबावकी तरह दर्द।

**कान।**—ठीक-ठीक सुन न पड़नेके साथ ही दाहिने कानमें भों-भों भिन-भिन ( जिङ्क ) सों-सों इत्यादि नाना प्रकारकी आवाजें आना। श्रवण-शक्तिमें गड़बड़ी। कर्ण-प्रदाह,—बहुत दर्द होता है और बाहरी भाग लाल हो उठता है। कानमें फड़फड़ शब्द ( जैबारेण्डा, बार्बा, ऐण्टि-टार्ट )। कानमें ढ ढ आवाज और कभी-कभी बाएँ कानमें तेज पानी बहने जैसी तेज आवाजका आना ( कक्यु, लिसिन, पल्स ) स्नायविक बहरापन ( पेट्रोल, ग्रैट, साइलि, सिफिल, ऐसिड फास )—श्रवण-शक्तिकी सुस्ती, ( कड़ी बीमारी आदिके बाद )। बहरापन,—सर्दी होनेपर बढ़ जाता है ( लिड, पल्स )। गाड़ी में घूमनेके समय या बहुत आदमियोंसे बात करनेपर एकदम अच्छी तरह नहीं सुन सकता। सवारी आदिपर घूमनेके समय बहरा आदमी अच्छी तरह सुन सकता है ( ऐसिड-नाई, ग्रैफ )।

**नाक।**—सवेरे नाकसे खूनका स्राव ( ऐमो-कार्ब, ऐसिड-, नाई, ब्राई, नक्स )। सूखी सर्दी रोगमें नाकका छेद रुक जाना,—मुंह फाड़कर सांस छोड़ता है ( ऐकोन, कास्टि, सिङ्को, नक्स, फास, सैम्बियु, स्टिक्टा )।

**मुखमण्डल।**—बदरङ्ग, मलिन और पीले रङ्गका। पर्यायक्रमसे चेहरा लाल और बदरङ्ग रहता है, ( बेल, काक्यु, इग्ने, पल्स ), मुखमण्डल चटचटाया करता है, मानो उसपर गोंद गिरकर सूख गया है ( ऐल्यू मैराई,—मानो मकड़ाका जाल लगा हुआ है=बोर, ब्रोम, कैलेड, ग्रैफ, रैनान, सिलिरेट, बैराई )। चेहरेके बाई ओरका स्नायुशूल ( कोलो, कैलि-

बाई, प्लैण्टेगो, वेलि, स्पाइजि, मैग फास ) बिजलीको सलाई गडने की तरह ( चिलक मारनेकी तरह ) तेज दर्द, छूनेपर, ठण्डी हवाका झोका लगनेपर और जाडा गर्मीके परिवर्त्तनसे, रोगी किसी तरह भी शय्यापर स्थिर नहीं रह सकता—उठकर घरमें टहलना पडता है। रातमें गंडास्थिमें बहुत अधिक दर्दकी वजहसे नीदमे व्याघात होता है। गंडास्थि फूल जाती है। रातके समय गंडास्थिमें दर्द—छेदने, वेधने, सलाई गडनेकी तरह। स्थिर बैठे रहनेपर तकलीफ असह्य हो जाती है, इसीलिये रोगी बराबर इधर-उधर किया करता है। दाहिनी गंडास्थिकी सूजन और दाँतके पीछेवाले ऊपरी हनुके बडे छेदके भीतर टपक।

**मुख-विवर** ।—दाँतका दर्द,—जहाजपर चढकर घूमनेके समय और सर्दी लगनेपर बढना, रातमें रोगी स्थिर होकर सो नहीं सकता, गर्भावस्थामें दाँतमें दर्द ( कैमो, हायो, लिसिन, पल्स, स्टैफ, सिपि, टैबाक ), जलन, छेदने, खींचने या चिलक मारनेकी तरह दर्द, मानो इस स्थानपर जखम उत्पन्न हो गया है, दर्द कनपटीतक चला जाता है और रोगवाले पार्श्वका गाल फूल उठता है, गर्दन और गर्दनकी पीठपर अकडन मालूम होती है और हाथकी अंगुली तथा पैर ऐसे मालूम होते है, मानो मरोड खा रहे हैं। भोजनके बाद दाँतोंमे टपककी तरह और सलाई गडनेकी तरह दर्द। बुद्धि-दन्त निकलनेकी वजहसे बीमारियाँ (चिइरेन्थस—बुद्धि-दन्त निकलनेकी वजहसे बहरापन, कानसे स्राव, नाक रुकना—कैल्के, साइलि,—बहुत बडी उमरमें बुद्धिदन्त निकलना—ऐसिड-फ्लू )। दाँत सब बडे मालूम होते हैं ( कैमो, कास्टि, मेजिर )। मसूढा, गालका भीतरी भाग, जीभ और तालुदेशमें जलन करनेवाली फुन्सियाँ निकलना, इन सब दानोंसे सामान्य कारणसे ही खून निकलने लगता है। रातमें और सवेरे मुख-विवर सूखा और उससे लार नहीं रहती। खून मिली लार ( ब्यूफो, कार्बो-वेज, क्रोटेल, ड्रोसेरा, हायो, मार्क-कोर, नेट्र-म्यूर, ऐसिड नाई )। मुख विवरके ऊपरी अंश, गाल, आँख और नाकमें प्रचण्ड दर्द, गर्म प्रयोगसे घटना। मुंहमे तीता या खट्टा स्वाद।

**गलेके भीतर** ।—गलेमें जखम—बोलने और निगलनेके समय गलेमें तेज काँटा गडने या सलाई गडनेकी तरह दर्द मालूम होता है। कण्ठ और तालुमें सूखापन और रुखडापन मालूम होना और जलन—ऐसा अनुभव होता है कि शस्य आदिकी भूसी इन सब अंगोंमें रगड खा रही है ( आर्स, हिप,

नक्स, फास ) या पढ़ो हुई है। तालुमूल पार्श्वके गह्वर सूखे और रूखडे मालूम होते हैं और उनसे वार बार श्लेष्मा निकलता है,—सवेरे कोमल और बहुत बदबूदार मटरको आकृतिवाले श्लेष्माको गोलियां या जमा हुआ श्लेष्मामय बलगम निकलता है, स्वरनालीमें ख्याल ठण्ढ जानेकी तरह मालूम होना और छोटी छोटी श्लेष्माकी गोलियोंका निकलना ( कक्यम , छोटी छोटी कडवी हरे रंगकी गोलियां=सिडोराइन,—छोटी छोटी गोलियां बडे कष्टसे निकलती हैं=स्किला , गोलाकार मटरको आकृतिवाला श्लेष्मा=कक्यम , मटरको तरह या सिझाये हुए चावलके टुकडेको तरह=लाई )।

पाकस्थली ।—छातीमें जलन,—वायु छूटना, डकार, मुंहका स्वाद और वमन सभी खट्टे ( केल्के, कार्बो वेज, माइका, कोना, लोकम, हिप, लाई, नक्स-वोम )। यक्ष्मा दोषवाले माता पिताकी सन्तानें मांस खाना पसन्द करती हैं ( क्रियो, सल्फ,—मांससे अरुचि=सिड्रो, केल्के, एसिड म्यूर, नक्स-वोम, पेट्रोल, साइलि, सल्फ )। बहुत अधिक पानीको प्यास, विशेषकर सन्ध्या और रातके समय। फल और खट्टे पानीय ( पतली चीजें ) पीनेकी इच्छा ( एसिड-फास, वेरेट ) भोजन करते करते मिचली पैदा हो जाना और सरमें चक्कर आने लगना, इसके बाद ओकाई आया करती है और नमकीन पानीका वमन होता है। खट्टी डकार, दवाने और सकोचनकी तरह पेटमें दर्द। पाकस्थलीमें त्वचा चय हो जानेकी तरह मालूम होना और दबानेपर तकलीफ होना (स्टैनम)।

अन्त्राशय ।—यकृत प्रदेशमें कडापन और सूक्ष्म शलाका गडनेकी तरह या सुई गडनेकी तरह दर्द। रह रहकर उदरमें दवने, सिकुडने और शूलके दर्दकी तरह दर्द, हरे रंगका पाखाना होनेपर घटना। पेटका बहुत फूलना, कडापन और भार मालूम होना। अन्त्रशूल और पेट जकड जानेके बाद प्रदरका स्राव ( नैट्र-म्यूर —ऐसा दर्द मानो नाभि मरोड खा रही है, इसके साथ ही प्रदरका स्राव=नैट्र-कार्ब )। नाभि प्रदेशमें छेदनेकी तरह दर्द , आध्मानवायु निकलनेपर घटना ।

मलान्त्र और मल ।—स्नायविक अवसाद रोगमें मलका कडापन या बाएं डिम्बाधारमें दर्द और छातीमें जलन मालूम होना ( लाकं और कूपर )। मलका पतलापन और उदरामय,—विशेषकर बच्चोंका,—पाखाना होनेके पहले छेदनेकी तरह शूलका दर्द, पेट जकड जानेके कारण रोगी दोहरा जाता है ( कोलोसिन्थ, क्यूप्रम ) प्रत्येक तीन सप्ताहका अन्तर देकर पतला

पाखाना होना आरम्भ हो जाता है, मल=फेन भरा ( कोलो, इलेट, ग्रेटि, कैलि-बाई, सल्फ ), हरे रंगका ( ऐकोन, आर्जेण्ट-नाई, कैल्के-फास, डालका, इलेट, हिप, मार्क-वाई, पोलिन, इपिक,—कुछ देर रहनेपर नीला हो जाता है=फास,—पहले पीला, किन्तु कुछ देर रहनेपर हरा हो जाता है=आर्जेण्ट-नाई, रियुम )। सड़ी तलैयामें तैरती हुई काईकी तरह और उसपर सफेद रंगके मैदकी कणकी तरह पदार्थ तैरा करते हैं ( कण न मिले=फास ), स्तन पीनेवाला बच्चा जो दूध पीता है, वह अजीर्ण अवस्थामें मलद्वारसे निकल जाता है ( गेम्बोज, ऐब्रोट, सिङ्को, फेर, ओलि-येन ), कृमि ( सूतकी और केंचुए की तरह—सिना, ऐसाक्लि, फेर, ऐसेरम, मार्क, साइलि. स्पाई, स्टैन, सेबाड, रैटान, मिडोरिन )।

**पेशाब।**—पेशाब बहुत होना और पेशाबका संचय भी अधिक, होना,—पेशाब फीका पानीकी तरह या हरी आभा लिये, उसमें सफेद तली जमती है। बैठे बैठे उठने या चलनेके समय अनजानमें पेशाबका स्राव ( चलनेके समय=कास्टि, फेर, नैट्र-म्यूर, रियुटा, जिङ्क )

**पुं-जननेन्द्रिय।**—वायु छूटनेके समय मूत्राधारकी मुखशायिका ग्रन्थिसे लारका स्राव ( पाखाना होनेके समय वेग देनेपर=कैल्के, कोना, इग्ने, कैलि-बाई, नैट्र-म्यूर, नक्स, फास, सेलिन, सिपि, साइलि )।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—आर्त्तव,—देरसे और थोड़ा स्राव होता है, तीसरे पहर स्राव बन्द हो जाता है, स्राव क्षय करनेवाला ( बोवि, कार्बो-वेज, कास्टि, कैलि-कार्ब, लैके, नैट्र-सल्फ, पेट्रोल, रास, सार्सा, साइलि ) काला अलकतरेकी तरह ( कैक्ट, ऐसिड-कार्बो, कैमो, क्रोक, साइक्लो, क्रियो, लैके, प्लैट, पल्स, सिकेलि, आस्टि ), स्राव होनेके पहले नाकसे परिस्राव ( ग्रैफ ) और नाक रुकना, प्रसव वेदनाकी तरह दर्द ( बेल, बोवि, कैमो, साइना, हायो, मूरेक्स, सिपि ), छेदनेकी तरह आँतोंका शूल ( कोलो, कैमो, क्रोक, कैलि-कार्ब, मैग-फास, पल्स, सिपि ), गलेका जखम, मैलापन, शीत मालूम होना और कमरमें दर्द ( कैल्के, कास्टि, लाई, सल्फि, वाइबर्न आस्टि, कोलोफिल ), असमयमें ही ऋतु होता है, स्राव बहुत ज्यादा और केवल रातमें ( ऐमोन-कार्ब, ऐमोन म्यूर, बोवि, नैट्र-म्यूर जिङ्क ) या सोयी हुई अवस्थामें ( क्रियो ), स्राव हुआ करता है, चलनेके समय बन्द हो जाता है ( ऐमोन-म्यूर, क्रियो, स्राव

होता है=कास्टि, लिलि-टाई—केवल दिनमें स्राव होता है—सोते ही रुक जाता है=कैक्ट, लिलियम), मानो आँतें और जरायु आदि सभी नीचेकी ओर खिंच रहे हैं, ऐसे ही दर्दके साथ रज स्राव, पेट दबाने और झुकनेपर घटना। प्रदर,—स्राव बापाय, सफेद रङ्गका और आम मिला—मल्लशूलके बाद स्राव होता है। प्रत्येक बार आर्त्तव स्रावके समय हाथ पैरमें दर्द और सुन्न होना, बायें डिम्बाधारमें दर्द और मूर्च्छा तथा रोगिनी जमीनमें लोट जाया करती है।

**श्वासयंत्र।**—खाँसी,—रातमें अकडनभरी खाँसी, श्वासनालीमें खुजलीकी वजहसे खाँसी, सवेरे और दिनमें पीले रङ्गका, पतला या गाढ़ा गोंदकी तरह श्लेष्मामय या घोर रक्तामय, बलगम निकलता है,—स्वाद नमकीन (लाई, पल्स, स्टेन)। खाँसी—सन्ध्यासे आधी राततक बढना। कोमल और बहुत बदबूदार श्लेष्माकी गोलियाँ कफके साथ निकलती हैं। छातीपर दबाव मालूम होना और चलनेके समय श्वासकी कमी (ऐराण्डो, आर्स, कार्बो-वेज, प्रूनस, सिपि, सल्फ, सोरिन,—तेजीसे चलनेके समय=नेट्र-म्यूर, पलस) बाएँ वक्षमें और हृत्प्रदेशमें शूल वेधनेकी तरह तेज दर्द और जखम हो जानेकी तरह भाव। रातमें गला रुक जानेके साथ ही साथ कलेजा धडकना और समूचे बाएँ वक्षमें दर्द मालूम होना। वक्षमें कसावटका भाव (ऐकोन, आर्स, नक्स, फास, पल्स)। सुन्न-कृमिवाले रोगियोंको रातमें आक्षेपिक खाँसी,—विशेषकर सोने बाद।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—गर्दन अकडी (बेल, ब्राई, ऐसिड-नाई, रास, सल्फ)। ऐसा दर्द मानो कमर टूट गयी है—विशेषकर रातमें (सविराम ज्वरमें=इयुपेट,—बाधक रोगमें=जैन्थक्स)। दाहिना कन्धा मानो मोच खा गया है,—जाडु हिलानेके समय ऐसा ही मालूम होता है (ऐल्यू, सल्फ,—बायें कन्धेमें=वेसा)। स्कन्ध बात—दर्दकी वजहसे हाथ नहीं उठा सकता। अँगुलीपर फैलनेवाला छाला या रस-भरे दाने निकलना। निचले अंग सुन्न, विशेषकर जानु-सन्धिमें बहुत दर्द होता है। जानुके गाँठमें सूजन। चलनेके समय जानु और लेटी हुई अवस्थामें पैरमें दर्द होता है। रातमें पैरकी पोटलीकी पेशीमें ऐंठन (फिर, मैग-म्यूर, सिडोरिन, नक्स, सल्फ, लिसिन), मृगी—चैतन्य अवस्थामें एकाएक गिर जाता है।

त्वचा।—रस-भरी फुन्सियाँ और घमौरियाँ कभी-कभी बहुत खुज-लाती है (रास)। छोटे-छोटे दानोंसे भरी लाल विसर्पिकासे छाल निकलती है। आमवात,—हाथ-पैर इतने फूल जाते हैं, कि अंगुलीकी सन्धियाँ सब दिखाई नहीं पड़ती और कानमें सो-सों, भो भों आवाज सुन पड़ती है।

निद्रा।—तलपेटमें दबाव मालूम होनेकी वजहसे रातमें नींद न आना। अल्प निद्रा—सोनेके समयकी अपेक्षा सोकर उठनेके समय रोगी अधिक सुस्ती और गड़बड़ी अनुभव करता है (ब्राई,कोना, हिप, ओपि, सल्फ)। रातमें दो या तीन बजनेके समय नींद खुल जाती है, फिर नींद नहीं आती। चोर, डाकू, आग, बाढ़, वन, दुर्घटना वगैरहकी सपने देखता है और चौंक उठता है तथा रोने लगता है।

शीत, उत्ताप और पसीना।—शीतावस्था,—जाड़ा मालूम होना, मानो किसीने शरीरपर पानी डाल दिया (ऐण्टि-टार्ट, लिड, सेवाई)। रातमें ८ बजनेके समय कम्पन और शीत,—शय्याकी गर्मीसे भी शीत नहीं घटता। रातके १० बजनेके समय एकाएक कम्पन और शीत पैदा हो जाता है, पर उत्ताप, पसीना और प्यास कुछ भी नहीं रहती (उत्ताप या पसीनाके अलावा बोवि, सल्फ)। दोनो पैर बहुत ठण्डे—मानो पानीसे आ रहा है (मानो पानी में खड़ा था=सिपि), शीत पीठके ऊपरकी ओरसे नीचेकी ओर दौड़ता है,—घरके बाहर, व्यायाम करनेके बाद घटना। उत्तापावस्था—सारे शरीरमें तेज उत्ताप (मानो धमनीमें गर्म पानी बह रहा है=आर्स, ब्राई, रास)। रातमें बहुत अधिक भीतरी उत्ताप, रोगी शय्यामें नहीं रह सकता पर सर्दी लगनेके भयसे बाहर भी नहीं जा सकता (बैराई, नक्स)। शरीरका वस्त्र नहीं उतार सकता (बेल,—शरीरका कपड़ा उतारते ही जाड़ा मालूम होता है=नक्स)। माथा, चेहरा और तलहत्थोंमें गर्मी मालूम होना। पसीनेवाली अवस्था,—बहुत ज्यादा पसीना होता है, रातके १२ बजेसे सबेरेतक, पसीना=खट्टी गन्ध मिला, तेलकी तरह, सहजमें धुलता नहीं है, कपड़े आदिमें लगनेपर पीला दाग पड़ता है। उत्ताप और पसीना एक पार्श्वका, विशेषकर दाहिने पार्श्व में।

वृद्धि।—प्रति तीन सप्ताहके अन्तरसे शीत-उत्तापके परिवर्त्तनसे, स्थिर होकर सोनेपर, दूध पीनेपर, आर्त्तव स्रावके समय, सोनेवाली अवस्थामें,

रातमें, दाहिना बाहु उठानेपर, शीत लगनेपर, शरीरका वस्त्र उतारनेपर, पैर लटकाकर बैठनेपर, गर्म चीजें खानेपर, शय्याके उत्तापसे और जलीय वायुका झोंका लगनेपर।

**घटना।**—चलनेके समय, उत्तापका प्रयोग करनेपर (सेंकनेपर), ठण्डे पानीसे (दाँतका दर्द) और पेट दबानेपर।

**सम्बन्ध।—अनुपूरक।**—कैमोमिला।

**प्रतिविष या दोषघ्न।**—आर्स, कैमो (स्नायुशूल आदिके सम्बन्धमें) और मार्क, नक्स, पल्स, रियूम, (अन्त्राशयकी बीमारीमें)।

**सदृश।**—ऐलो, ऐसिट-क्रूड, बेल्स, कोलो, ग्रैफ, इपिक, लाई, ऐसिड-नाई, नक्स-मस, साइलि, रैटान, लैक-डिफ, लैक-कैन।

**तुलनीय।**—मैग्नेशिया, ऐसिट क्रूड, (सर-दर्द), कैल्के, रियूम (मलमें खट्टी गन्ध), नक्स (खट्टी श्वास-प्रश्वास), इपिक (वमन और मल), कोलोसि (पेटमें दर्द), कैमो (स्नायुशूल), हैगु (वात), ऐमोन म्यूर (आर्त्तव) इत्यादि।

**शक्ति।**—३ रे दशमिकसे २०० शततमिक क्रम।

**क्रियाका स्थायित्व।**—४० से ५० दिन।

---

## मैग्नेशिया म्यूरियेटिका।

## (MAGNESIA MURIATICA)

**दूसरा नाम।**—मैग्नेशिया क्लोराइड।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्ण दवासे क्रम तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगमें लाभदायक हैं—पैत्तिक लक्षण, मूलाधारका पक्षाघात, पाकाशयका शूल, कब्जियत, बहरापन, अतिसार, बाधक, पैरमें पसीना, अजीर्ण, सर-दर्द, अर्श, हृत्पिण्डकी बीमारी, छातीमें जलन, मूर्च्छावायु, श्वेत प्रदर, यकृतकी बीमारी, कष्ट-रज., रातमें वीर्यपात हो जाना, नकसीर, हृत्स्पन्दन, गर्भावस्थामें वमन,

मिचली, घ्राण शक्तिमें गड़बड़ी, प्लीहाका बढ़ना, पाकस्थलीकी बीमारी, स्वादमें विकार, कष्टसे पेशाब, जरायुमें दर्द, जरायुका कड़ापन रोग, मुँहमें पानी आना, हूप खाँसी इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—स्त्रियोंकी बहुतसी बीमारियोंपर इसकी असाधारण क्षमता प्रकट हुआ करती है। आजकल बहुतसे चिकित्सक प्रायः मैग्नेशिया कार्ब और मैग्नेशिया-म्यूर व्यवहार नहीं करते, इसीलिये डाक्टर केण्ट कहते हैं कि इन दोनों दवाओंके सुव्यवहारसे प्रायः बहुत सी बीमारियाँ आराम हो जाती हैं, परन्तु इसका व्यवहार न होनेके कारण वे सब लक्षण दूर नहीं होते। डा० एलेन कहते हैं—जरायु-विकार मिली आक्षेपिक और गुल्मवायुसे पैदा हुई बीमारियोंमें और जो स्त्रियां बहुत दिनोंतक पित्तकी अधिकता और अजीर्ण आदि रोग भोगती हैं, उनके लिये यह विशेष उपयोगी है। यकृतका बढ़ना और यकृतमें रक्तका अधिक संचय होना, क्षीण दुबले-पतले बच्चोंमें दाँत निकलनेके समय दूध पचानेकी शक्तिका न होना और अवस्था प्राप्त पुरुषोंके यकृतका विकार और जननेन्द्रियकी बीमारी वगैरह अवस्थामें इसके द्वारा विशेष लाभ हुआ करता है। इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण ये हैं.—शब्दका सहन न होना, सरमें दर्द,—मानो माथा दो हुआ जाता है। प्रति छः सप्ताहके बाद पैदा होना, माथेमें बहुत पसीना निकलते रहना, मुंहसे लगातार सफेद फेनका स्राव, सड़ा अण्डा या प्याजकी गन्ध भरी डकार, दांतमें दर्द, खानेकी कोई चीज दाँतमें छू जानेपर बेहद दर्द होने लगना, यकृत बड़ा और कड़ा, चलने और छूनेपर यकृतमें दबावकी तरह दर्द, दाहिने पार्श्वमें सोनेपर दर्दका बढ़ना, मलका कड़ापन—कड़ा गाँठ-भरा मल, मलद्वारतक आकर टुकड़े टुकड़े होकर निकलता है। दाँत निकलते हुए बच्चोंकी कब्जियत, पेशाब हलके पीले रंगका, मूत्रस्थलीके ऊपरी पेटपर दबाव डालनेपर कहीं पेशाब निकलता है, ऋतु-स्रावके समय बहुत उत्तेजित भाव रहता है। जमा थक्का थक्का खूनका स्राव, चलनेके समय कमरमें दर्द और बैठनेपर उरुतक दर्द फैल जाता है, जरायुसे खूनका स्राव—रातमें शय्यापर सोनेके समय अधिक मूर्च्छावायुका आक्षेप तक हो जाता है प्रत्येक बार पाखाना होनेके समय प्रदरका स्राव या जरायुका आक्षेप, बैठनेके समय कलेजा धड़कना और हृत्पिण्ड-प्रदेशमें दर्द, इधर उधर टहलतेही घटना, रोगीको हमेशा मानसिक उद्वेग बना रहता है और बेचैन रहता है, थोड़ा सा भी मानसिक परिश्रम करनेपर

तबीयत खराब मालूम होने लगती है, भोजनके समय या भोजन बाद मिचली पैदा हो जाती है। डकार आया करती हैं कँपकपी और सुस्ती मालूम होती है। डकार आनेपर उपशम।

## लक्षणावली।

**मन।**—बातचीतसे चिढ़ (कैमो, वेल, आर्जेण्ट नाई, इग्ने, लेक-डिफ, केलि फास, मैङ्गेन-ऐसेट, आरम्याट्र-ट्रीप, स्टैन), एकान्तप्रिय (ऐनाक, वेल, कैमो, साइक्यू, जेल, इग्ने, लेक-डिफ, नक्स-वोम, टिलि इयु), आँखोंमें हमेशा आंसू भरे रहते हैं और रोना (एपिस, कास्टि, बेल, साइक्यू, साइक्लो, ग्रेफ, लैकिटयु, लिलि-टाई, नेट्र म्यूर, पल्स), गलेमें रहनेके समय मानसिक उद्वेग, निर्मल वायु सेवनसे दूर हो जाता है (लाई)। मानसिक परिश्रमसे बीमारी पैदा हो जाती है (सिङ्को, लैके)। पुस्तक आदि पढ़नेके समय रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, मानो कोई दूसरा भी उसके साथ वह पुस्तक पढ़ रहा है और इसीलिये रोगिनी तेजीसे पढ़ा करती है।

**माथा।**—माथा भारी और ढुलक पड़ता है, ऐसा ही मालूम होनेकी वजहसे उसे ऐसा अनुभव होता है, कि वह गिर जायगी। सरमें चक्कर आना,—सवेरे उठनेके समय (मैन्सिन, रियुटा, सिपि,—उठनेके बाद = लाई) और मध्यान्ह भोजनके समय (कैल्के, फास, ह्रिप, मध्यान्ह भोजनके बाद = नेट्र-सल्फ, जिङ्क)। निर्मल हवा सेवन करनेपर दूर हो जाता है (कैम्फो, कास्टि, ग्रैटि, टैबाक, घरमें भीतर घटना = कैलि-कार्ब क्रियो)। ललाट-देशमें सूजकी तरह मालूम होना (ऐसिड-फ्लू, ऐसिड-म्यूर), माथेमें जड़ता मालूम होना, सवेरे जागनेके समय और लेटी हुई अवस्थामें वृद्धि, निर्मल हवामें घूमना आदि व्यायामसे और गर्म कपड़ेसे माथा ढक लेनेपर घट जाना मालूम होता है (आर्स, सोरिन)। सरमें अधिक रक्त-सञ्चय, माथेका जो पार्श्व तकियेपर रखा रहता है, उसी ओर ऐसा मालूम होता है, कि गर्म पानी खौल रहा है और सिन-सिन आवाज होती है। सरमें दर्द,—प्रत्येक छ सप्ताहके अन्तरसे, ललाट-देशमें और दोनों आँखोंके चारों ओर ऐसा दर्द मानो माथा फट जायगा, शरीर या माथा हिलानेपर बढ़ना (बेल, ब्राई, ग्लोन, लाई) और घरके बाहरकी हवा लगनेपर (आर्जेण्ट-नाई, वेल, मार्क, नक्स-वोम), सोनेपर घटना (कैल्के, सिङ्को, इग्ने, लाई, मिनियेन, नेट्र-म्यूर, ऐसिड-नाई), जोरसे दबानेपर (गुयायेक, कैलि-

बाइ, लेके, पल्स ) और गर्म कपड़ेसे अच्छी तरह माथा ढक लेनेपर ( ब्राइ, फास, ऐसिड पिक, साइलि, स्नान,—अच्छी तरह बाँध लेनेपर घटना = आर्जेण्ट-नाइ, केल्के ), मूर्द्धादेशमें चेतनाकी अधिकता या स्पर्श सहन नहीं होता और कनपटीमें महीन सलाई गड़नेकी तरह दर्द, मूर्द्धादेशमें ऐसा मालूम होता है, मानो कोई केश खींच रहा है ( इथ्यू, केली-नाइ, फास, मैग-कार्ब )। सरमें उत्ताप मालूम होना, और ऐसा मालूम होता है मानो माथेके दोनों पार्श्व दबाये जा रहे हैं ( ऐसिड फ्लू, ऐक्टो, फार्मिका, प्लेट,—बार-बार होनेवाला डिम्बाधारका प्रदाह और प्रदरके साथ ( बोवि, काक्यु ) और माथा दबानेपर ललाटमें टपक मालूम होना। माथेमें बहुत पसीना निकलता है ( केल्के, केमो, मार्क, पल्स, सेनिक, साइलि,— दाहिने पार्श्वमें अधिक = मेग कार्ब )।

**आंख।**—रोशनीकी ओर देखनेपर आँखमें पानी भर आता है और जलन मालूम होती है। आँखका सफेद अंश पीला हो जाता है ( बेन, युपेट-पार्फोल, ऐलिडी, हिप, ल्केके, साइरि, आरम-म्यूर )। दोनों आँखें प्रदाह-भरी, उनमें तेज जलन और लाली। सन्ध्याके बाद दीयेकी लौके चारों ओर हरे रङ्गकी शोभा या गोला दिखाई देता है ( फास, सिपि, सल्फ ), पलकोंके ऊपर दाद और स्त्रियोंके रजस्वला होनेके पहले चेहरेपर छोटे-छोटे व्रण सब निकलते और गायब हो जाते हैं।

**कान।**—बहुत अधिक शब्द कातरता ( आवाजका सहन न होना ) ( ऐकान, बेल, ल्केके, नक्स-वोम, सिपि, थिरिड ), स्थूल-श्रुति या अच्छी तरह सुन न पड़ना, मानो कोई पदार्थ सुननेकी राह रोके हुए है ( दाहिने कानमें = साइलो,--मानो पत्तेका एक टुकड़ा अड़ा हुआ है = ऐसिड-सल्फ,—कर्ण पटहके सामने कुछ ऐसी चीज है, जो राह रोक रही है ( केल्के )। कानके छेदमें टपक ( केल्के, कास्टि, म्यूर, नेट्र म्यूर,—ऐसा टपकका दर्द मानो फोड़ा निकल रहा है = ऐनान्थि )।

**नाक।**—सर्दी रोगमें,—सरमें गड़बड़ी मालूम होना और सूंघने तथा स्वाद लेनेकी शक्ति गायब हो जाती है ( केल्के, हिप, साइली, नेट्र-कार्ब, नेट्र-म्यूर, सोरिन, पल्स, सिपि, साइलि, ऐसिड, सल्फ ), नाकसे बदबूदार पीले रंगका तरल श्लेष्मा निकलना ( केलि-कार्ब, केलि-आयोड, टियुक्रि, नेट्रम-कार्ब ) नाकसे स्राव, खाल उधेड़ने तथा क्षय करनेवाला पानीकी तरह ( एरम-ट्राइ, सिपा, केलि-आयोड, नाइ, मार्क, नक्स, रातमें नाक रुक जाना = केल के, नाइ,

नेट्र-कार्ब, नक्स, सैम्बर)। नासा-रन्ध्रमें स्पर्श बिलकुल ही सहन नहीं होता और उससे रूसी या छाल निकलती है, नासा-रन्ध्रकी त्वचा चय हुई या जखम मिली। नासिका या दोनों नासा-पुट फूले और लाल। रन्ध्रमें जखम भरा दर्द और जलन। नाकके निचले अंशमें उत्ताप मालूम होना—सवेरे बढ़ना।

**मुखमण्डल।**—मलिन, पीला या भूरा मालूम होता है। मुँहकी हड्डीमें ऐंठनकी तरह दर्द (मैग-फास, मेजेर, प्लेट), मुखमण्डल और ललाटमें व्रण आदिका निकलना,—रातमें, गर्म घरमें, और रजस्त्राव होनेके पहले बढ़ना। निचले ओंठके लाल अंशकी बगलमें एक बड़ा रस भरा दाना (कोमो-क्लो, नेट्र-मल्फ) निकलना,—पहले यह खुजलाता है, इसके बाद जलन हुआ करती है।

**मुख-विवर।**—दाँतका दर्द—रोगी दाँतमें खानेके पदार्थ आदि घुसनेपर दर्द असह्य हो उठता है। ऊपरका कोटक या सामनेवाले दोनो दाँत लम्बे मालूम होते हैं। मसूढ़ोंमें दर्द रहता है और वे फूल जाते हैं तथा उनसे सहजमें ही खून निकला करता है। धीरे-धीरे दाँत निकलना—इसके साथ ही पेट फूलना और कब्जियत। मुँह और तालु सूखे पर प्यासका न रहना (नक्स-मस)। जीभकी त्वचा चय हुई और उसमें अधिक जलन। सवेरे जीभपर सफेद लेप चढ़ा रहता है, या जीभका अगला भाग और दोनो किनारे ढके हुए, बड़े, शिथिल और पीले रङ्गके दिखाई देते हैं—इसके साथ यकृतमें कड़ा-पन या लचीलापन न रहना, मुख-विवर ऐसा मालूम होता है, मानो कोई गर्म पदार्थ लगकर जल गया है। मुंहसे हमेशा सफेद रंगकी फेनकी तरह लार निकलती है।

**गलेके भीतर।**—गलेमें चय हुई त्वचाकी तरह या खाल उधड़ जानेकी तरह मालूम होना—वृद्धि,—सन्ध्याके समय और रातमें। स्वरभंग रोगमें गलेमें सूखापन और रुखड़ापन मालूम होता है। ऐसा मालूम होता है मानो पाकस्थलीसे एक गोला उठकर गलेमें अड़ जाता है (ऐसाफि, इग्ने, लैक-डिफ्लो, लाई, मस्क, नक्स-मस, प्लेट, सिपि),—डकार आनेपर घटना। बड़े कष्टसे गाढ़ा गोंदकी तरह या खून मिला बलगम निकलता है।

**पाकस्थली।**—रोगीको भूख मालूम होती है, पर क्या खाना चाहता है यह बता नहीं सकता (थिरिड)। इसके बाद मिचली पैदा हो जाती है।

मीठी चीज खानेकी इच्छा। रातके ३ बजनेके समय तेज प्यास ( रातके ३ बजेसे ६ बजेतक बहुत अधिक = फास ) डकार,—सडे अण्डेकी तरह या प्याज की तरह स्वाद-मिली ( सडे अण्डेका स्वाद = ऐगार, डायस्का, मेग-सल्फ, सोरिन, टिलि-इयु, सिपि, सल्फ,—गर्भावस्थामें = मैग-कार्ब,—सडे अण्डेकी तरह गन्ध = केमो, पोडो )। चलनेके समय खाये हुए पदार्थ आदि गलेमें फिर आ जाते हैं ( ग्रैफ )। दोपहरके भोजनके समय और पहले प्रबल हिचकी, पेटमें दर्द होता है। मध्याह्न भोजनके समय बहुत सुस्ती मालूम होना, मिचली और कम्पन,—डकार आनेपर घटना। सवेरे बिछावनसे उठनेपर मिचली ( ऐ-लैक्ट, लेक-डिफ्लो )। उदरके ऊपरी प्रदेशमें टपक ( सिना, सिङ्को, हाइड्रेस्ट, आयोड, पल्स, रास )। बच्चा दाँत निकलनेके समयकी कितनी ही बीमारियोंके कारण दूध पचा नही सकता। दुबला-पतला, मीठी चीजसे अधिक रुचि रखनेवाला। शिशु,—दूध पीते ही उसके पेटमें दर्द पैदा हो जाता है और अजीर्ण अवस्थामें दूध कै हो जाता है ( इथ्यूजा, फेर, क्रियो )। मिचलीके साथ पेटमें दर्द, बार बार मिचलीके साथ मुँहमें पानी भर आता है।

**अन्त्राशय।**—उदरके ऊपरी भागमें हिलना आरम्भ होकर वह तल-पेटमें उतरता है, घटना = वायु निकलनेपर,—दो पहरके पहले। उदरके ऊपरी भागसे लेकर गलेतक जलन। उदरमें ऐसा दर्द मानो कुछ टूट रहा है। नितम्बके स्थानपर छेदने और सलाई गडनेकी तरह दर्द। अन्त्राशयकी पेशीमें झुनझुनी होती है और महीन सलाई गडनेकी तरह दर्द होता है। सन्ध्याके बाद अन्त्रशूल—दर्द उरुतक फैल जाता है ( बेल, डालका, लाई, मैंगे ), शूलके बाद प्रदर-स्राव ( नैट्र-म्यूर, नैट्र-कार्ब )। रातमें २ बजनेके समय अन्त्र-शूलका पैदा हो जाना,—रोगीको घुटने मोडकर बाध्य होकर सोना पडता है, शरीरपर किसी तरहका ओढना नही रख सकता। पेट कडा और उसमें ऐसा दर्द मानो जखम हो गया है,—छूनेपर बहुत तकलीफ मालूम होती है ( कैमो, लैके, नेजेर, ओपि, स्टैन )। यकृतमें दबानेकी तरह दर्द—चलनेके समय और छूनेपर, यकृत कडा और बढा हुआ, दाहिनी करवट सोनेपर दर्द अधिक होता हैं ( बेल, कोलि कार्ब, मार्क ),—बाईं करवट सो नहीं सकता क्योंकि ऐसा करनेपर उसे मालूम होता है कि कोई एक पदार्थ उदरमें खिंच रहा है। रोगी केवल चित सो सकता है। लगातार कब्जियत और आध्मानकी वजहसे पेट हमेशा फूला रहता।

**मलान्त्र और मल**।—मलका कड़ापन,=मल कड़ा, थोड़ा, बड़ा, भेंड़के मलकी तरह और गांठ गांठ, बड़े कष्टसे निकलता है। मलद्वारके मुंहतक आकर टुकड़े टुकड़े होकर निकलता है (ऐमोन म्यूर, नेट्र-म्यूर, गुयायेक, ओपि), बच्चोंको दांत निकलनेके समय कब्जियत (नेट्र म्यूर, नक्स वोम, सिपि, साइलि)। बिलकुल ही पाखाना नहीं लगता (ब्रायइस्ट, लाई, नेट्र-म्यूर, ओपि,—बहुत सा मल जबतक इकट्ठा नहीं हो जाता, तबतक नहीं निकलता=ऐल्यू)। मलान्त्रकी निष्क्रियता (ऐल्यू, ह्रिप, कैली-कार्ब, नेट्र-म्यूर, सोरिन, साइलि)। अर्श,—मल स्वाभाविक पर मलद्वारमें दर्द होता है। मलका पतलापन,—प्राय उदरामय पैदा हो जाता है। प्रबल उदरा-मय—केवल आंव और खून मिला मल (मार्क, नेट्र-कार्ब, नक्स-मस, ऐसिड-फासफ्लान पोडो, सोरिन, पलस, सल्फ)।

**पेशाब**।—पेशाब—हलका पीले रंगका,—मूत्राशयको पेशीपर दबाव दिये बिना (रियूम देखो) पेशाब नहीं होता (गेंडुरी मारकर बैठे बिना या घुटना टेककर जमोनसे माथा स्पर्श किये बिना पेशाब नहीं होता=पेरिइरा-ब्रेवा), मूत्रस्थलीकी निष्क्रियता (सिपि, ह्रिप, चायो, ऐसिड म्यूर ऐसिड-फास)। पेशाबके बाद जलन मालूम होती है। मूत्रपथका सुन्न हो जाना। बूंद बूंद पेशाब होता है—प्रत्येक बार कई बूंद पेशाब मूत्रस्थलीमें रह जाता है ऐसा ही मालूम होता है (कृायेब, ह्रिप)।

**पुं० जननेन्द्रिय**।—सवेरे बार बार लिङ्गमें कड़ापन, इसके साथही लिङ्गमें जलन, रमणके बाद पोटमें जलन। जननेन्द्रिय, मुष्कत्वक वगैरह स्थानों-पर दुर्दमनीय खुजली। मलद्वारतक फैल जाती है, मुष्क शिथिल हो पड़ता है और प्राय पसीनेसे तर रहता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय**।—आर्त्तव-स्रावके समय स्नायु-विधान और चित्त बहुत ही उत्तेजना प्रवण हो जाया करता है, स्राव काला (साइक्ले, लैके, पल्स, केलि-फास, कैली-नाई) और थक्का थक्का (क्रोक, सिकेलि, कैलो नाई-ट्रेट), आक्षेप और दर्द—चलनेके समय कमरमें अधिक दर्द मालूम होता है—बैठनेके समय दर्द उरुतक फैल जाता है। ऋतु-स्रावके समयका दर्द कमर दबानेपर घटता है। जरायुसे खूनका स्राव, रातमें सोनेवाली अवस्थामें बढ़ना,—मूर्च्छावायुकी अकड़न पैदा कर देता है (ऐक्टि, कोलोफि)। प्रदर,

शारीरिक परिश्रम करनेके बाद और प्रत्येक बार पाखाना होनेके समय ( कैल्के-फास, ग्रेफ ) स्राव हुआ करता है, इसके साथ ही जरायुका सिकुड़ना और फैलना, प्रदर-स्रावके बाद खूनका स्राव आरम्भ होता है। आर्त्तव-स्रावके दो सप्ताह बाद प्रदरका स्राव आरम्भ होता है और तीन चार दिन रहता है; ( बोवि, कोना, सिनेसीन और सिपिल )। जरायु-रोगके कारण मूर्च्छावायु रोग। रुद्ध रजः ( रज स्राव न होना = पल्स, नेट्र-मूर, केलि-कार्ब )। कैन्सर या कर्कट पैदा होनेके आसार बतानेवाली जरायुकी सूजन और लचीलापन न रहना ( हाइड्रेस्ट, आयोड, ऐसिड-कार्बोल, कोना, कार्बो-ऐन, क्रियो )।

**श्वास-यंत्र**।—कण्ठके भीतरी भागमें सूखापन और रुखड़ापनके साथ स्वरभंग ( नेट्र-कार्ब, नक्स )। सवेरे शय्यासे उठनेपर स्वरभङ्ग ( एरम-ड्रेकन, हैमा, ड्रासिडयस )। समुद्रमें स्नान करनेकी वजहसे रक्त-मिला कफ निकलता है। वक्षमें जलन और त्वचा क्षय होनेकी तरह मालूम होनेवाली सूखी खाँसी, संध्याके समय और रातमें ( नेट्र-आर्स, सल्फ, क्षय-खाँसी रोगमें = ब्राई, कास्टि, स्टैन ), स्वरनालीसे चुनचुनी होती है ( कार्बो-वेज, असहनीय = आयोड )। गलेके भीतर या खुजलीकी वजहसे रातमें आक्षेपिक या क्षयखाँसी ( ओलियैम, जिङ्कम, नेट्र-मूर )। मध्याह्न भोजनके समय एकाएक वक्षपर दबाव मालूम होना और श्वास प्रश्वासमें व्याघात। वक्षमें खूब कसावटका भाव ( आर्स, बेल, चेलिडो, लेके, मेग-फास, थोपि )। हृत्पिण्डमें श्वास-प्रश्वासमें व्याघात पैदा करनेवाला सूक्ष्म वेधनेकी तरह दर्द ( नेजा, स्टेफाई )। कलेजा काँपना, बढ़ना = बैठे रहनेपर ( कार्बो-वेज, लेके, रास ), उठकर इधर उधर टहलते रहनेपर घटना ( शरीर यदि न हिलाया जायगा तो हृत्पिण्ड स्थिर हो जायगा—ऐसा मालूम होना = जेल्स, ऐसा मालूम होना कि शरीर हिलानेसे हृत्पिण्ड स्थिर हो जायगा = डिजि )।

**प्रत्यङ्ग आदि**।—आर्त्तव-स्रावके समय और अन्यान्य नितम्ब देशमें और कमरमें तथा दोनों ऊरुमें इस तरहका दर्द और स्पर्श सहन न होना मानो जोरकी चोट लग गयी है। गलेकी गाठका फूलना ( भरम-ट्राई, कैल्के, आयोड, केलि-कार्ब, केलि-आयोड, मार्क-डाल, सिलि )। कमरके स्थानपर छेदने और शूल वेधनेकी तरह दर्द और जलन। रमणके बाद कमरमें जलन मालूम होना। कन्धेकी सन्धिमें वातकी वजहसे दर्द, यह दर्द बाहुकी राहसे हाथतक

फैल जाता है, वृद्धि—वायु हिलानेपर ( कोलिग्रा, सिफिलिन )। सवेरे नींद खुलनेपर दोनों हाथ सुन्न हो जाते हैं ( कोल्कि, रोडोड्रे )। दोनों पैर बहुत ही सुस्त मालूम होते हैं, यहांतक कि बैठनेवाली अवस्थामें भी। अधिकांश लक्षण बैठी हुई अवस्थामें ही पैदा होते हैं और शरीर हिलानेपर और शारीरिक परिश्रम करनेपर दब जाते हैं। जिस करवट रोगी सोता है, उसी करवट मानो सन सन कर पानी खौलता है, ऐसा मालूम होता है। पैरकी पीटलीमें ऐंठन होती है ( ऐम्ब्रा, फेर-म्यूर, मैग-कार्ब, मिडोरिन नक्स, सल्फ इग्नूला, लिसिन )। अंगड़ाई लेनेके समय पेटमें दर्द मालूम होता है। सन्ध्याके समय दोनों पैरोंमें जलन हुआ करती है, पैरमें पसीना ( कैल्कि, साइलि )।

**निद्रा।**—बार बार जम्हाई और आलस्य मालूम होना और दिनमें औंघाई। आंख बन्द करते ही शारीरिक अस्थिरता पैदा हो जाती है, विशेष कर सन्ध्याके समय सोनेके वक्त। रातमें जागनेके समय शरीरमें झटका मालूम होता है ( आर्जेण्ट )। तृप्त न करनेवाली नींद ( कोना, क्राप्रम, डेफ, गुयायेक, लाइ, पल्स ),—सवेरे शरीर बहुत थका मालूम होता है ( ब्रू मोन, सिपि, मैग-कार्ब, नक्स वोम, आर्स )।

**वृद्धि।**—छूने या दबानेपर, गर्म घरमें, समुद्रमें नहानेपर, स्थिर होकर बैठनेपर, सोनेपर, दाहिनी करवट सोनेपर जिस करवट सोता है उसी करवट, रमणके बाद और मानसिक परिश्रमसे।

**उपशम।**—जोरसे दबानेपर, कमर दबानेपर, गर्म कपड़ेसे कसकर बांध लेनेपर, निर्मल वायु लगने, डकार आनेपर और शरीर हिलानेके समय या चलनेपर।

**सम्बन्ध।**—समगुण—बेल, कैल्कि लाई, मार्क, नेट्र-म्यूर, फास, पल्स, सिपि, साइलि, सल्फ।

**प्रतिविष।**—कैमो, आर्स, कैम्फो, नक्स।

**सदृश।**—ऐसाफिट, कैस्टोर, मस्कस, वेलि, कास्टि, सिकेलि, मार्क, पोडो, साइलि, कैलकै-आर्स, नक्स, थिरिड, बेराई, बोवि, कोना, मैग-कार्ब, लाई, ऐसिड नाई, फास, सल्फ, नेट्र-म्यूर, केलि-कार्ब।

**तुलनीय।**—फास्फोरस, वेलेरि, ऐसाफि ( मूर्च्छावायु ), इग्नेसि ( जरायुका आक्षेप ), कास्टिकम ( लगातार अकड़न ), नेट्रम और पिकरिक-

ऐसिड ( निङ्गोद्रेक, जलन ), मार्क (यकृत), साइलि ( पैर और माथेमें पसीना ), जिङ्कम ( स्नायविक अस्थिरता ), नक्स, इग्ने ( शब्दसे चैतन्याधिक्य), बेराइटा, मैग कार्ब ( आर्त्तवमें विकार )।

**शक्ति** ।—३ रे दशमिकसे २०० शततमिक क्रम ।

**क्रियाका स्थायित्व** ।—४० से ५० दिन ।

---

## मैग्नेशिया फास्फोरिका ।
## ( MAGNESIA PHOSPHORICA )

**दूसरा नाम** ।—फास्फेट आफ मैग्नेशिया ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—पहले विचूर्ण इसके बाद तरल क्रम तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग** ।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक हुआ है :—मूत्रनालीमें केथिटर या शलाका प्रवेश करानेका दुष्परिणाम, ताण्डव, शूल, आक्षेप, खाँसी, ऐंठन, बाधक, दाँत निकलना, सर दर्द, स्नायुशूल, मस्तिष्कावरक-झिल्ली प्रदाह, दर्द-भरा ऋतु-स्राव, काँच निकलना या गुह्य-द्वारका भ्रंश, अपथ्ययकी गड़बड़ गृध्रसी, पाकस्थलीका केन्सर, स्नायु-शूल, हूप-खाँसी इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास** ।—डा० सुसलर कहते हैं:—मानव शरीरमें लोहेका कण घटनेपर, जिस तरह अङ्ग-प्रत्यङ्ग शिथिल हो जाते हैं, उसी तरह मैग-फास कणका घटना या विकार होनेपर सकोचन, कसावटका भाव, अंगड़ाई या ऐंठनकी तरह दर्द आदि हो जाता है। इसीलिये, रोग वाले अंशमें कसावटका भाव मिली अकड़न इसका प्रधान लक्षण है। इसका दर्द—तेज धारवाले अस्त्रसे काटने या वेधनेकी तरह अथवा शूलकी चोट या सलाई वेधनेकी तरह होता है, यह बिजलीकी लहरकी तरह तेजीसे पैदा होता है और इसी तरह गायब भी हो जाता है। क्षण भरमें गायब हो जाने-वाला और चरम-सीमापर बढ़ जानेपर दर्द असह्य हो जाता है और रोगी

पागलकी तरह उन्मत्त हो उठता है, तेजीसे स्थान बदलनेवाला, कसावटका भाव पैदा करनेवाला, पाकाशय और अन्त्राशय तथा वस्ति-गह्वरमें गड़ या ऐंठनकी तरह दर्द पैदा करनेवाला होता है। क्या माथा, क्या कान, मुख-मण्डल, छाती, डिम्बाधार या उसके पीछेवाले भागके स्नायु और शरीरके अंशोंके दाहिने पार्श्वपर इसका प्रधान आक्रमण होता है या शरीरके दाहिने ओर ही इसके लक्षण अधिक दिखाई देते हैं। डा० ऐलेन कहते हैं—दुबला शरीर, शीर्ण देह और थोड़ेमें ही कातर हो जानेवाले या काले केश और काली आँख वाले मनुष्यके लिये यह विशेष उपयोगी है। जिन मनुष्योंको ठण्डी हवा बहुतही अप्रिय लगती है, वे शरीर खोलनेसे बहुत डरते हैं, रोगवाली जगह छू जाने पर कातर हो पड़ते हैं, ठण्डे पानीसे नहाना या शरीर धोना एक महान विपत्ति मालूम होती है और उन्हें अपनी क्षीण देह हिलाते ही ऐसा मालूम होता है मानो माथेपर वज्राघात हो गया। वे हमेशा थके, क्लान्त और आलस्य भरे रहते हैं और उन्हें सीधे होकर या तनकर बैठनेमें बहुत तकलीफ मालूम होती है। ज्यादा देरतक ठण्डे पानीमें रहने या कीचड़में चलनेपर वे बीमार हो जाते हैं। दाँत निकलनेके समय बच्चोंको नाना प्रकारकी बीमारियाँ और धनुष्टंकार आदि अकड़न पैदा हो जाती है। विद्यालयकी छात्रियोंका सर-दर्द—दर्द माथेके पिछले भागसे आरम्भ होकर सामनेकी ओर फैल जाता है और चेहरा लाल हो जाता है। स्नायुशूल,—दाहिनी ओरके आँखके गोलेके ऊपर या निचले स्थानका स्नायुशूल। दाँतका दर्द,—ठण्डी चीजें पीने या भोजनके बाद बढ़ जाता है। आँतोंका दर्द—और आध्मानवाले रोगी दर्दसे सामनेकी दोहरा जाते हैं। आर्त्तव,—असमयमें ही आर्त्तव-स्राव, स्रावका रंग काला, और गाढ़ा गोंदकी तरह। स्नायविक उत्तेजनाकी वजहसे अनजानमें बिछावनमें पेशाब हो जाना। गर्भवती स्त्रियाँ और लेखक तथा बाँसुरी आदि बाजे बजाने वालोंके हाथ पैर आदिमें ऐंठन,—वगैरह कई इस दवाके प्रधान निर्णायक लक्षण हैं। इसका दर्द आदि सभी सेकने दबाने या रगड़ने तथा सामनेकी ओर दोहरा जानेपर घट जाता है।

## लक्षणावली।

**मन**।—चिड़चिड़ा, हमेशा बीमारी प्रकट किया करता है, अपनी तकलीफोंके कारण हमेशा दुःखित चित्त रहता है, हिचकीके साथ ग्रह या ऐंठन। पढ़नेकी चेष्टा करते ही नींद आने लगती है। बहुतही भुलक्कड़।

पढना आदि मानसिक परिश्रमसे विराग या अनासक्ति (ऐलो, कैम्फ, ऐसिड कार्बोलि, कोना, कनैस-सार, लाइ, ऐसिड-पिक, नक्स, सल्फ, फास)। लगातार विमर्ष भाव (डा० क्लार्क कहते हैं कि दो एक मात्रा मैग-फास सेवन करतेही सोचने और धारणा शक्तिकी जडता दूर हो जाती है)।

**मस्तक**।—सर-दर्द,—सरके पिछले भागसे आरम्भ होकर माथेमें चारों ओर फैल जाता है (सिड्रो, सेङ्गिविन), चेहरा लाल हो जाता है और तमतमा उठता है। मानसिक उद्वेग या उत्तेजना (काफि, जेल, लैकै, ओपि, नक्स), मानसिक परिश्रम (ऐसिड-पाइ, अरम, ग्लोन, नेट्र-कार्ब, फास) या बहुत पढने (जिङ्कम) की वजहसे पैदा हुआ, बढना=दिनके १० से ११ बजेतक या ४ से ५ बजेतक, मलने या गर्म प्रयोगसे घटना। विद्यालयके बालक और बालिकाओंका सर-दर्द (जोरसे पढनेवालोंका सर-दर्द=ऐकि, कैल्के-फास, कैली फास, नक्स-वोम, पल्स, सिलि, सल्फ)। सरके पिछले भागमें दर्द,—एकाएक पैदा होनेवाला—क्रमसे समूचे माथेमें फैल जाता है। रह रहकर बिजलीकी लहरकी तरह चिलक मारने जैसा दर्द सरमें उठता है, जोरसे रगडने, विश्राम और अन्धेरेमें रहनेसे घटना। कनपटी या मूर्द्धादेशमें और सरके पिछले भागमें भार मालूम होता है, दर्द सोनेपर बढता है। रूसी अधिक होना—बडी, सफेद रंगकी चिकनी रूसियां सब दिनमें बहुत बार और केश झाडनेपर बहुत बहुतसी निकलती है।

**आंख**।—पढनेकी चेष्टा करनेपर आँखके सामने काले काले बिन्दु उडते दिखाई देते हैं (पढ़ने बाद=काकुल—पढनेके बाद बढना=कुरारि)। स्नायुशूल—चक्षु-गोलकके ऊपर या आँखके गोलेमें क्षणभरके लिये होनेवाला, शूल वेधने या बिजलीकी लहरकी तरह तेज दर्द,—दाहिने पार्श्वमें दर्द अधिक होना—रोगवाली जगहपर स्पर्श कातरता मालूम होना, घटना—गर्मी लगनेपर, अधिक आंसू बहनेके साथ (दाहिने पार्श्वका=ऐसिड-कार्ब, कोलो, कैल्मिया,—बाए पार्श्वका=स्पाइजि, लैके, म्यूर)। पलकका फडकना (ऐगार, फाइजस, साइकूर—लिखने पढनेकी चेष्टा करते ही=कोडिइन)। पलकोंका फडकना (ऐगार, फाइजस), टेढी पुतली या डेरा देखना (बेल, साइकूट, सिना, जेल्स, हायो, स्पाइजि, जिङ्क)। पलकोंका असम्पूर्ण पक्षाघात—दाहिने पार्श्वका (फास, मार्क प्रोटो)। दर्शन-स्नायुके अवसादकी वजहसे अस्पष्ट दृष्टि।

**मुखमण्डल।**—चेहरेका स्नायुशूल—गालके गोलेके ऊपर और नीचे वाले प्रदेशमें दाहिनी ओरका स्नायुशूल, यह दर्द क्षण भर रहकर अच्छा हो जाता है और शूल बेधने या छेदनेकी तरह और बिजलीकी लहरकी तरह क्षण भरके लिये होनेवाला तथा तीक्ष्ण होता है, छूने या दबानेसे बढ़ना, बाहरी उत्तापके प्रयोगसे घटना। दाहिने कानके पीछे तेज और क्षणभरमें गायब हो जानेवाला दर्द,—ठण्डी हवा लगने या ठण्डे पानीसे मुंह धोनेपर बहुत बढ़ जाता है। ऊपरी हनु और मसूढ़ेके दाहिने पार्श्वका स्नायुशूल,—दिनके ४ बजेसे बहुतही प्रचण्ड भाव धारण कर लेता है और जबतक बिछावनकी गर्मी से देह गर्म नहीं हो जाती तबतक बराबर हुआ करता है, दर्द तेज, बिजली की लहरकी तरह क्षणभरके लिये होनेवाला और फिर अच्छा हो जानेवाला,—शीत लगनेपर दर्द बढ़ना और उत्तापसे घट जाया करता है, चेहरा फूल जाता है, मानो मधुमक्खीने काट लिया है (ऐपिस, बेला)। ठण्डे पानीसे नहाने या खड़े होनेकी वजह स्नायुशूल।

**मुख-विवर।**—दाँतमें दर्द,—रातमें सोनेपर, तेजीसे जगह बदलनेवाला, ठण्डी चीजें खाने पीनेपर बढ़ना (ठण्डी चीज पीनेपर=ऐण्टि क्रूड, स्टेफाई,—ठण्डी चीज छू जानेपर घटना=ब्रायो, काफि, फास), घटना=सेंकने से, छूनेसे (लाइको, रास)। दाँत निकलते हुए बच्चोंकी कितनी ही बीमारियां, ज्वरके बिना ही अकड़न (कुप्रम, केलि-ब्रोम,—प्रत्येक दाँत निकलनेके समय=स्टैन,—ज्वर और माथेमें अधिक रक्त-सञ्चय वर्त्तमान रहनेपर=बेल, मिलिलोट,—बच्चा अपनी मुट्ठीको दाँतसे काटता है, बेचैनी प्रकट करता है और रोया करता है=ऐकोन), जीभ साधारणतः निर्मल, पर पाकस्थलीमें दर्द होता है, जीभ चमकीली लाल रंगकी और मुंहकी त्वचा क्षय हुई-सी मालूम होना, मलके पतलापन रोगमें जीभपर सफेद लेप चढ़ी मालूम होती है, या उसके बाएं पार्श्वमें स्पर्श सहन नहीं होता, जखमकी तरह मालूम होता है कोई चीज खानेके समय बहुत दर्द मालूम होता है और जलन हुआ करती है, ऐसा मालूम होता है, मानो झुलस गया है। मुँहका स्वाद बहुत कड़वा, ऐसा मालूम होता है कि मुख विवरकी त्वचा मानो क्षय हो गयी है। सामान्य नरम चीज भी मुँहमें लेनेपर बहुत गर्म मालूम होती और जलन हुआ करती है। मुख-विवर जखमसे भरा (ब्रोरम, हाइड्रेस्ट, मार्क-कोर, नेट्र-म्यूर, फास) खानेमें बहुत तकलीफ होती है (ऐसिड क्रोम, ऐल्यू लिथिम), गालका भीतरी भाग,

मसूढ़ा ( बायाँ ), ओठ और जीभके ऊपरके जखम सब लाल मालूम होते हैं, उसे छूनेपर या उसमें खानेके पदार्थके कण लगनेपर जलन और उत्तेजना अनुभूत होती है ( सिनेपिस )। अन्लशूल रोगमें कोई भी चीज अच्छी नहीं मालूम होती, काफीका कोई स्वाद नहीं मिलता, पेट भारी मालूम होता है और वायु निकला करता है। रातमें नींद खुलनेपर मुँहका स्वाद खट्टा हो जाता है ( विपि )। ऐसा मालूम होता है, मानो मुँह झुलस गया है या मानो कड़ा गर्म चुरुट पी रहा था ( एपिस,वेल, आइरिस, मैग-म्यूर )। दोनो ओठोंका संयोगस्थान फटजाता है ( ग्रेफ, नेट्र म्यूर, कार्बो-वेजी )।

**पाकस्थली।**—काफीसे अरुचि, भूख अधिक रहती है, पर मुँहमें कुछ भी अच्छा नहीं लगता ( हेलिबो, पल्स )। प्रचण्ड हिचकी ( इग्ने, मस्कस, नक्स मस, निकोल ),—मिनिटमें ३० बार, जीवनसे संशय पैदा हो जाता है। सन्ध्याके बाद भोजनके ३ घण्टे बाद जलन पैदा करनेवाली स्वाद हीन डकार—शारीरिक परिश्रम करनेपर बढ़ना, कुछ खानेपर, गर्म पानी पीनेपर घटना। अजीर्ण पदार्थोंका स्वाद-मिली डकारके साथ वह के जाता है। जीभ निर्मल पर पाकस्थलीमें आक्षेपिक संकोचन मालूम होता है और ऐसा मालूम होता है, मानो चारों ओरसे खूब कसा हुआ है। पाकाशयका शूलका दर्द,—बहुत ज्यादा आध्मान वायु इकट्ठा होनेकी वजहसे पाकस्थली बहुत फूल जाती है और खूब कसावटका भाव पैदा करनेवाला दर्द होता है, सेंकने और सामनेकी ओर झुकनेपर घटना। जरा भी ठण्डा पानी पीनेसे ही पाकस्थलीमे शूलका दर्द पैदा हो जाता है और वह उदरकी ओर फैल जाता है और बहुत तेज दर्द पैदा कर देता है, सामनेकी ओर टेढे होनेपर, इधर उधर चलनेपर, विश्रामसे और वायु निकलनेपर घटता है।

**अंत्राशय।**—पेटमे दर्दकी वजहसे रोगी बेचैन हो पड़ता है, तेजीसे इधर उधर चला करता है और ऐसे उपाय खोजता है, जिससे जल्दी अच्छा हो जाये, पेट दबाकर सोनेपर क्षणभरके लिये घट जाता है, पर फिर दर्द ज्यादा हो जानेकी वजहसे रोगी इधर उधर टहलने लगता है। आध्मानकी अधिकताकी वजहसे आँतका शूल,—रोगीको बाध्य होकर सामनेकी ओर टेढा हो जाना पड़ता है। सेंकने और जोरसे रगड़नेपर घटना ( कोलो, प्लम,—कोलोसिन्थके प्रयोगसे घटना)। शूलका दर्द,—साधारणतः नाभि-प्रदेशमें चारों ओर फैल जाता है। सामनेकी ओर झुकनेपर या हाथसे दबानेपर आराम मालूम होता

है, इसके साथ ही प्राय: पानीकी तरह पाखाना हुआ करता है। कोष्ठाश्रित-वायु। उदरमें मरोड़का दर्द ( कार्बोन-सल्फ, वयूप्र ऐसेट, डायस्को, मेग म्यूर, प्लम्बि ), दर्द नाभीके चारों ओर और ऊपर पाकाशयकी ओर चला जाता है, इसके बाद दोनों पार्श्वकी ओर फैलता हुआ पीठमें चला जाता है, कभी कभी भयानक अस्त्राघातकी तरह दर्दकी वजहसे रोगी चिल्ला उठता है, और कभी शूल वेधने या सङ्कोचनकी तरह दर्दके कारण रोगी बेचैन हो पड़ता है, चित होकर और हाथ पैर फैलाकर सो नहीं सकता, इसीलिये टेढ़ा होकर सोया करता है। दाहिने पुट्ठेके स्थानपरके छिद्रमें छेदनेकी तरह दर्द, मानो आँत उतर पड़ेगी ( गुयायेक, गुयारी, लाई, नक्स )। ऐसा मालूम होना मानो पेट फूलकर साँस रुक रही है, बैठनेपर बढ़ना, चलनेपर घटना। उदरमें वायु की अधिकता, चलनेके समय बहुत वायु निकला करता है, सन्ध्याके बाद भोजन करनेपर बढ़ना।

**मलान्त्र और मल।**—आम-रक्त—ऐंठनकी तरह दर्द, दबाने या सामनेकी ओर झुकनेपर घटता है, इसके साथ ही आक्षेपिक मूत्र रोध, अर्शमें काटने, शूल वेधने या बिजलीकी लहरकी तरह तेज दर्द। दर्दकी अधिकतासे बेहोशी तक आ जाती है। बच्चोंकी कब्जियत ( ब्राई, ओपि, जिङ्क, दाँत निकलनेके समय—मैग-म्यूर ),—प्रत्येक बार पाखाना होनेके समय आक्षेपिक दर्दकी वजहसे बच्चे तीव्र स्वरसे विकट चिल्लार कर उठते हैं, पेट बहुत गड़गड़ाता है या बोला करता है और आध्मानकी वजहसे अन्त्रशूल पैदा हो जाता है। वात रोगियोंकी पुरानी कब्जियत।

**पेशाब।**—मूत्रस्थली या मूत्रस्थली-ग्रीवाका सिकुड़ना, फैलना आदि आक्षेप ( कैन्थ, आर्नि, कैलि-ब्रोम ), आक्षेपिक मूत्ररोध ( चिनिन-आर्स, नक्स टेरिब ) और आमाशय ( प्रमेह रोगमें=टेरिब,—रुके हुए प्रमेह स्रावमें=नक्स) अनजानमें शय्यामें पेशाब, रातमें स्नायविक उत्तेजनासे रहित या मूत्रनालीमें शलाका डालनेपर शय्यामें पेशाब कर देगा। शलाका डालनेपर मूत्रस्थलीका स्नायु-शूल ऐसा मालूम होता है मानो शलाका निकालने बाद फिर मूत्रस्थली सङ्कुचित न हुई। शलाका प्रवेश करानेकी वजहसे मूत्रनाली या रेतोरज्जुमें—और चोट लगनेकी वजहसे ( क्लिमैट )। मूत्र-पथरी निकलना ( ऐ-वेञ्जो, चिमैफि-आम, कोचलि, लिथि कार्ब, लाई, रक्तमूत्रके साथ=लाई, बच्चोंका=

सासों, कमरमें दर्दके साथ = बूपीम )। पेशाबके पहले मूत्रस्थलीमें छेदनेकी तरह दर्द ( कैल्के-फास , जलन = आफू, रियूम )। पेशाबमें वेगकी वजहसे नीदमें व्याघात ( चिमैफि-आम )।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—आर्त्तव,—असमयमेंही हो जाता है, स्राव काली आभा लिये ( कैमो, कैली-बाई, मैग-कार्ब, ओलि-ऐन, प्लेट, पल्स, सिकेलि, ), जमा हुआ गोंदकी तरह ( क्रोक, लैक-कैन, जैन्थक्स )। शूल वेदना,—स्राव आरम्भ होनेके पहले बढ़ता है और स्राव आरम्भ होनेपर घटता है ( सिरिप्रस-आक्स, लैके, जिङ्क )। दर्द शूल वेधनेकी तरह या वेधनेवाला, बिजलीकी सलाईकी तरह, दाहिनी ओर दर्द अधिक होता है और गर्म प्रयोगसे या छूनेपर और सामनेकी ओर देह टेढ़ी करनेपर घट जाया करता है ( कोलोसिन्थ )। योनिमार्गका संकोचन, इसीलिये संगम प्रायः नहीं हो सकता ( ऐको, कैक्ट, फेरम-फास, इग्ने, लाई )।

**श्वासयन्त्र।**—खांसी सूखी, आक्षेपिक और प्रचण्ड लगातार बोलने का समय ही नहीं मिलता ( कास्टि, लोबेल-इन, रियुमेक्स ), चेहरा जवाके फूलकी तरह लाल हो उठता है, दुर्दमनीय खांसी—रोगिनीको ऐसा मालूम होता है कि उसकी सांस रुक जायगी, खांसीके साथ ओकाई आया करती है, वृद्धि = गर्म घरमें ( ब्राई, कूप्रम, डालका, लाई, मिडोरिन, नेट्र-कार्ब, पल्स, स्पञ्जि, धूपमें बढ़ना = ऐण्टि-क्रूड ), घटना = निर्मल वायु सेवन करनेपर या छू जानेपर ( ऐसिड-सल्फ, डालका )। गर्म घरसे प्रवेश करते ही लम्बी सांस लेनेकी आकांक्षा, घरमें कुछ देरतक रहनेके बाद फिर यह भाव नहीं रहता। आक्षेपिक या क्रुप-खांसी,—रोगीको सोनेमें बहुत तकलीफ होती है ( ऐकोन )।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—दाहिने अङ्गमें दर्द अधिक रहता है ( बेल, ब्राई, ऐगार, कास्टि, चेलिडो, कैली-कार्ब, कैली नाई, लाई, पोडो, स्टान )। ठण्डी हवा लगनेसे और देह खुली रहनेसे बहुत भय, कोई रोगवाली जगहपर हाथ न रख दे या ठण्डे पानीसे नहाने आदिसे या शरीर हिलानेसे भी खूब डरता है। हमेशा आलस्य, सुस्ती और थकन मालूम होती है, सीधा होकर बैठ नहीं सकता, ठण्डा पानी या कीचड़ आदि व्यवहार करनेकी वजहसे बीमारियां। गर्भवती स्त्रियोंके हाथ पैरमें ऐंठन होती है ( बाइबर्न, जाड़ा मालूम होनेके साथ = वेरेट ), लेखकों ( ब्राक्विन्लाट-रैप, स्टैन ) और बेहला तथा हार्मोनियम आदि बजानेवालोंके हाथकी ऐंठन ( ऐक्टि-रेस, ऐगार, रैनान-बाल्बो )। बाएँ हाथकी

कोहनीसे हाथतक विशेषकर कलाईसे अँगुलीकी सन्धितक वातका दर्द। दाहिनी स्कन्ध सन्धिसे बाहुतक वातका दर्द, उत्ताप प्रयोगसे घटना और हिलानेपर बढ़ना, सोनेपर दर्द पैदा होकर नींदमें गड़बड़ी पैदा कर देता है, रातभर दर्द भोगने बाद सवेरे जग इधर उधर घूमनेपर आराम हो जाता है। दाहिने उरुके पीछेवाले भागका स्नायुशूल—बिजलीकी लहरकी तरह पैदा होनेवाला और तेज दर्द, सेंकनेसे घटना, ( कोलोसिन्थ, लाई )। बाएँ गुल्फके नीचेवाले स्थानमें जलन और डंक मारनेकी तरह दर्द। सोनेपर दोनो पैरोंमें प्रारम्भ हो जाता है, गट्टेमें जलन, डंक मारनेकी तरह दर्द, उत्तेजना या कारकराना और मस्तकी चोटकी तरह यंत्रणा ( नेट्र-म्यूर, पेट्रोल, रैनान, टिली )। ज्वर-रहित धनुष्टंकारकी तरह आक्षेप। अनजानमें हाथ काँपना। पेशियोंका फड़कना। कम्पके साथ पक्षाघात ( ब्यूफो, जेल्सि, केलि ब्रोम, टैबाक )।

**निद्रा।**—निद्राका आवेश होतेही चौंक उठता है—मानो बिजली छू जानेकी वजहसे,—इसके बाद फिर सोता है। पढ़ना आरम्भ करते ही औंघाई आने लगती है ( कार्बो-वे, कोलचि ), प्रचण्ड आक्षेपिक जम्हाई आना, दोनों हनुकी हड्डी अलग हो जानेका उपक्रम ( इग्ने, प्लेट )। नाना प्रकारके सपने देखनेकी वजहसे नींदमें व्याघात होता है,—सोनेके बाद उसे विश्वास रहता है कि कोई घरमें है।

**वृद्धि।**—शीतल वायुका प्रबल प्रवाह लगनेपर, ठण्डे पानीमें खड़े रहनेपर, स्नान करने या शरीर धोनेपर, शरीर हिलाने और रोगवाली जगह छूनेपर, रातमें चित होकर हाथ पैर आदि फैलाकर सोनेपर और खानेके समय दाहिने अङ्ग या पार्श्वमें।

**घटना।**—गर्मी लगनेपर, शय्याके उत्तापसे, दबाने या जोरसे रगड़नेपर, सामनेकी ओर देह टेढ़ी करनेपर।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—बेल, जेल्सि, लेके।

**तुलनीय।**—कैमोमिला ( सेंकनेसे बढ़ना ), पल्स ( घूमनेवाला दर्द ), आर्स ( रातमें स्नायुशूल ) पल्स, कोलोफा, सिमिसि, कोलोसि ( बाधकमें ), लाइकोप ( पेट गड़गड़ाना ), नेट्रम-साइलि ( सर दर्द ), जेल्स ( दो देखना ), केल्के ( पानीमें खड़े होनेपर स्नायुशूल ), बेलाडो ( दाँत निकलनेके समय आक्षेप )।

**सदृश ।**—बेल, कोलोफि, कोलो, लाई, लैक-कोन, पल्स, केमो, जिङ्क सिरियम आक्स्ल । बाधक रोगमें—ऐक्टि, कोलो, कैक्ट, कोलो-फिल, लिलि-टाइग्रि वगैरह इसके सदृश हैं । गर्भावस्थामें हाथ पैरोंमें ऐंठन ( वाइवर्नम ) ।

**शक्ति ।**—१ म दशमिकसे ३० शततमिक क्रम । २०० और १००० शततमिक भी कितनी ही बार उत्तम कार्य करते हैं । डा० ऐलेन वगैरह कोई कोई कहते हैं कि कही कहीं,गर्म पानीमें मैग्नेशिया-फासके प्रयोगसे बहुत लाभ होता है । आक्षेपिक या हूप-खाँसीमें विशेष लाभदायक है ।

---

## मैग्नेशिया सल्फ्यूरिका ।
## ( MAGNESIA SULPHURICA )

**दूसरा नाम ।**—एपसम् साल्ट ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**— पहले विचूर्ण, इसके बाद तरल क्रम तैयार होता है ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—खाँसी , बहुमूत्र , अतिसार , रक्तामाशय , बाधक , अनजानमें पेशाब , आँखमें दर्द , आँत उतरना , दो आर्त्तवोंके बीचके समयमें रक्त-स्राव , श्वेत प्रदर, कटिवात , रजसाधिक्य ( बहुत अधिक ऋतु-स्राव होना ) , स्नायुशूल , दाँतका दर्द , मसे ।

**उपयोगिता और आभास ।**—इसका व्यवहार प्रदर और बहुमूत्र रोगमें प्रसिद्ध है । पेशाब ज्यादा होनेके साथ ही साथ बार बार प्यास होना और ज्यादा मात्रामें पानी पीना,—यह लक्षण मौजूद रहनेपर, बहुमूत्र रोगमें यह बहुत लाभदायक है । इसका प्रधान निर्णायक लक्षण है—"बहुत प्यास रहना ।" बहुमूत्रमें प्यास अधिक रहना, उदरामय रोगमें बहुत प्यास और बहुत बोखार और ज्वर रोगमें शीतावस्थाके समय और बाद बहुत प्यास रहना । शरीर में बहुत सुस्ती भी इसका एक प्रधान उपसर्ग है । इसके अलावा रोना स्वभाव, बहुत अस्वाच्छन्द्य मालूम होना, चेहरेमें अस्थिगत दर्द, छूनेका काम और ठण्डी हवा सेवन करनेके बाद घरमें घुसनेपर या भोजनके साथ स्पर्श हो जानेपर दाँत

का दर्द बढ जाता है, सोनेके बाद रगडने और चलनेपर लक्षण आदिका घटना प्रभृति इसका प्रकृतिगत लक्षण है। चर्म-रोग विशेषमें भी इससे फायदा दिखाई दिया करता है,—समूची देह छोटे छोटे और बहुत खुजलानेवाले दानोंसे भर जाती है, मस्से और उद्भेदमें भी यह खास खास स्थानपर लाभदायक है। खायी हुई चीज वमनके साथ गर्मीके दिनोंके अतिसारपर भी इसकी क्रिया होती है,—मल बहुत ज्यादा, पीली आभा लिये, कीचकी तरह और बदबूदार इसका निर्देशक लक्षण है।

## लक्षणावली।

**मन।**—प्रसन्न चित्त ( ऐङ्गस, काफि, ओपि ), वर्त्तमान अवस्थासे सन्तुष्ट ( कैप्स, साइक्यूर ), विपन्न और रोदन-परायण, सशंक भाव—मानो महान विपत्ति आया ही चाहती है ( नेट्र-म्यूर ) विकृत कल्पना, अनुपस्थित व्यक्तिको देखता है ( नाई, हायो )।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना,—सवेरे ऐसा मालूम होता है, मानो सामनेकी ओर गिर जायगा या सामनेकी ओर गिर जानेकी सम्भावना होती है, ( ग्रैफ, नेट्र म्यू, पोडो, सिलि ) और मध्याह्न भोजनके बाद ( सेलिन ), माथेमें भार मालूम होता है और आँख आपसे आप बन्द हो जाती है। माथेमें जडता मालूम होती है, मानो एक बडे चिमटेसे माथा दबाया जा रहा है। ( थ्यू, पल्स, केक्ट )। सरमें दबाव और उत्ताप मालूम होना और चेहरा लाल हो उठता है, नाकसे खूनका स्राव होनेपर घटना ( ब्यूफो, फरम फास, मिलिलोट, नाकसे स्राव होनेपर सर-दर्दका घटना = हैमा, मिलिलोट, पेट्रोल ), माथा, झुकानेपर ऐसा मालूम होता है, मानो कुछ सरके भीतरसे सामनेकी ओर कुछ गिर जाना चाहता है। प्रत्येक बार शरीर हिलानेपर सरमें कुछ देरतक तरंग उठनेकी तरह मालूम होता है और माथेमें कम्पन मालूम हुआ करता है।

**मुँह और गलेके भीतर।**—भूरे रङ्गका चेहरा। दाहिने पार्श्व-वाली या बाईं गण्डास्थिमें छेदनेकी तरह दर्द। दाँतमें दर्द,—प्रायः सन्ध्याके समय टहलकर आनेपर और ठण्डी या गर्म भोजनकी चीज लगनेपर (कोलचि) आरम्भ हो जाता है, और सोनेपर घटता है। गलेका जखम,—रातमें शूल बेधनेकी तरह दर्द, निगलनेके समय बढ जाता है।

**पाकस्थली**।—अरुचि और सभी पदार्थोंसे घृणा,—यहाँतक कि भोजन के पदार्थोंकी याद आते ही मनमें घृणा पैदा हो जाती है ( ऐन, सिङ्को, जिङ्क )। बार बार सड़ी गन्ध-भरी खाली डकार,—सड़े अण्डेकी तरह स्वाद ( ऐगार, डायस्को, मैग-मूर, सोरिन, सिपि, सल्फ )। मुँहमें बार बार कड़वा स्वाद-भरा पानी भर आता है।

**अन्त्राशय आदि**।—बाईं कोख या कुक्षि-प्रदेशमें अस्त्र वेधनेकी तरह दर्द,—विशेषकर बैठनेके समय या सन्ध्याके समय और भोजनके पहले और बाद थोड़ासा भी कुछ खानेपर पेट फूल जाता है और कड़ा मालूम होता है ( कैली-कार्ब )। पुट्ठेवाले स्थानपर भीतरसे बहुत दबाव मालूम होता है, मानो यह अंग फट जायगा—खासकर शरीर फैलानेपर बढ़ जाता है। वायु निकलनेके साथ पेटमें गड़गड़ाहट। बच्चोंके अम्ल रोगके साथ पतला पाखाना हुआ करता है, पाखाना होनेके पहले पेट गड़गड़ाना। बहुत तेज प्यासके साथ पतला पाखाना होना ( ऐ-ऐसेट, ब्राइ, नेट्र-मूर )। वमनके साथ शीतातिसार,—बहुत ज्यादा लसदार और बहुत बदबूदार पाखाना होना।

**पेशाब**।—पेशाब करने बाद मूत्रनलीमें जलन और सूक्ष्म शलाका वेधनेकी तरह दर्द, ( बार्बा, आर्नि, कैलि बाइ ), पेशाब होता होता रुक जाता है और बूंद बूंद गिरा करता है ( ऐगार, कोना, कास्टि, ऐ-फास, मिडोर )। जो पेशाब सवेरे होता है वह परिमाणमें अधिक रहता है और उसका रंग पीला चमकीला रहता है ( सोनेकी तरह=ऐसिड-कार्बोल, कार्डियुस-मेरी, सिफिलिन ) जल्दी मैला और गदला हो जाता है और नीचे बहुत-सी लाल तली जमती है, ( ऐमोन-कार्ब, ग्लोन, कलि-कार्ब, नेट्र, सल्फ, सेलिन, सिपि )। पेशाब करनेके समय पेशाब हरा और स्वच्छ और बहुत ज्यादा परिमाणमें होता है। बहुत प्यासके साथ बहुमूत्र ( ऐसिड-फास, ऐसिड-लैक, कुरारी, लैक-डिफ्लो, आर्स ब्रोम )।

**स्त्री-जननेन्द्रिय**।—आर्त्तव—चौदह दिनोंके बाद ही फिर ऋतु-स्राव होने लगता है ( नक्स-वोम,—प्रत्येक दससे चौदह दिनका अन्तर देकर=ब्रमे ), गाढ़ा स्राव ( कैक्ट, ककुर, लिलियम, प्लैट, पल्स ), काले रंगका ( साइक्ले, कैली-नाइ, लैके, मैग म्यू, प्लैट, पल्स, सिकेलि ) और बहुत ज्यादा ( ऐपोसिन, आर्स, ब्राइ, कैल्के, कास्टि, फेर, मिलिफो, [illegible] नक्स-मस, पल्स, रास, सैब्बु, सिकि, सिनीसियो )। असमयमें [illegible]

बीच बीचमें बन्द रहकर फिर पैदा हो जाता है (कैमो, पल्स, क्रियो, वाद्रवर्न)। प्रदर,—स्राव गाढ़ा और परिमाणमें रजःस्रावकी तरह, शरीर हिलानेपर कमर और दोनो ऊरुमें सुस्ती और दर्द मालूम होता है। दो ऋतुओंके बीचके समयमें योनिसे थोड़े परिमाणमें खूनका स्राव (फास)।

**श्वास-यंत्र।**—कण्ठस्वर बहुत जकड़ा हुआ और भारी (स्वर भंग) मानो छाती श्लेष्मासे भरपूर भरी हुई है, घड़घड़ खाँसी और स्वरनालीसे पाकस्थलीतक जलन (ऐसिड-टार्ट)। सन्ध्याके बाद शायित अवस्थामें खाँसता खाँसता रोगी सो जाता है। सवेरे नींद खुलनेपर सूखी और शरीरको हिला देनेवाली खाँसी,—रोगीको वाध्य होकर उठ बैठना पड़ता है (,ब्राई=रोगी अपने अनजानमें उठ बैठता है) खाँसनेके समय वक्षमें तेज जलन और ऐसा मालूम होता है मानो फेफड़ा फटकर टुकड़े टुकड़े निकल पड़ेगा (वक्षमें जलन=व्यू फो, आयोड, स्पञ्ज)। चलनेके समय वक्षमें जलन और दबाव मालूम होना।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—दोनो पृष्ठ-फलकोंके मध्यके स्थानमें दर्द और त्वचा क्षय हो जानेकी तरह मालूम होना (ऐसिड-सल्फ) और इस स्थानपर एक मुट्ठी भरका मांस-पिण्ड लगा हुआ रहनेकी तरह मालूम होना और इसी वजहसे रोगिनी चित होकर या करवट बदलकर सो नहीं सकती (ग्लोन, मेग-म्यूर; केवल चित्त या एक करवट ही सोया जा सकता है,—यकृत रोगमें), रगड़नेपर घटना। नितम्ब-देशमें प्रचण्ड दर्द—मानो जोरकी चोट लग गयी है या मानो ऋतु होनेका पूर्व लक्षण है (वाद्रवर्न)। सवेरे नींद खुलनेपर पीठमें प्रबल रगड़की तरह दर्द। सवेरे नींद खुलनेपर या लेटी हुई अवस्थामें बायाँ बाहु और पैर सुन्न मालूम होते हैं। अँगुलियोंमें झुनझुनी हुआ करती है; रगड़नेपर घटना। समूची देहमें बहुत आलस्य, मैलापन और दर्द, कम्पन तथा दोनों पैरोंका दुबलापन।

**त्वचा।**—समूची देह छोटी छोटी फुन्सियोंसे भरी रहती है—ये सब फुन्सियाँ बहुत खुजली पैदा कर देती हैं। अकौता वगैरह रोगोंका रुक जाना (ऐम्ब्रा, डालका, सोरिन, सल्फ)। बाएँ हाथकी अँगुलीके अगले भागमें सुर सुरी मालूम होना (रास, फास), रगड़नेपर (कैल्के, कोन्या, प्लम साइक्ले, गुयायेक)।

**निद्रा।**—माथेमें, उदरमें और कमरमें प्रचण्ड दर्दकी वजहसे रातमें नींद न आना। इसी दर्दकी वजहसे रोगी चित सो नहीं सकता।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—सवेरे ८ बजेसे १० बजेके भीतर शीतका आविर्भाव ( इयुपेट, रास ),—पीठमें सिहरावन, शरीरके एक अंशमें उत्ताप और दूसरे अंशमें शीत मालूम होना, इसके साथ ही प्यास। सन्ध्याके ८ बजनेके समय कम्पके साथ शीत पैदा हो जाना, शय्याके उत्तापसे जाड़ा चला जाता है और प्यास मालूम होने लगती है, माथा गर्म और शरीरका बाकी अंश ठण्डा ( हेलिबो )। शय्यामें उठ बैठनेपर उत्ताप, सरमें चक्कर आता है, माथेमें पसीना होता है और चेहरा लाल हो जाता है ( बैठनेकी अवस्थामें उत्तापका बढ़ना=कोली-बाई )।

**वृद्धि।**—ठण्डी जगहसे गर्म घरमें प्रवेश करनेपर, निगलने और दाँतमें खानेका पदार्थ लगने पर।

**उपशम।**—रगड़ने, शय्यामें सोने और टहलनेपर।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—ऐकिटया-रे, हिप, इग्ने, नेट्र-सल्फ, लैक-डिफ्लो, पल्स।

**तुलनीय।**—सब तरहका मैग्नेशिया। बहुमूत्रमें—नैट्रम-सल्फ। विषादमें—पल्स। निगलनेमें तकलीफ—इग्नेशिया। डकारमें—हिपर। उत्कण्ठामें—लाइकोप।

**शक्ति।**—३ रे दशमिकसे ६ ठा दशमिक क्रम।

---

## मैग्नेटिस पोलि-ऐम्बो।

### ( MAGNETIS POLI-AMBO )

**दूसरा नाम।**—चुम्बक।

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—दूधकी चीनी या चुआये हुए पानीमें चुम्बक-शक्ति प्रवाहित कर विचूर्ण या तरल आकारमें क्रम तैयार होता है,

**उपयोगिता और आभास।**—सारे शरीरमें जलन और अस्त्र बेधने की तरह दर्द, ऐसा तेज दर्द मानो सन्धियाँ सब टूट गयी हैं। गोली लगनेकी तरह या झटका लगनेकी तरह दर्द और माथेमें नख गडनेकी तरह दर्द लक्षणमें, वात-रोगमें और पुराने जखमसे रक्तस्राव होनेकी सम्भावनाके लक्षणमें विशेष लाभदायक है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—मैग्ने—आर्कटि, मैग्ने आस्ट्रि, फेरम, मैग्ने, मैङ्गेनिस-आक्सि।

**दोषघ्न।**—इग्ने, इलेक्ट्रो, जिङ्क।

**शक्ति।**—६ दशमिकसे ३० शततमिक क्रम।

---

## मैग्नेटिस-पोलस-आर्कटिकम।

## (MAGNETIS POLUS ARCTICUM)

**दूसरा नाम।**—चुम्बकका नार्थ-पोल।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—दूधकी चीनी और चुआये हुए पानीमें चुम्बक शक्ति प्रवाहित कर विचूर्ण या तरल आकारमें मूल ओषध तैयार किया जाता है।

**उपयोगिता और आभास।**—अच्छी तरह नींद न आना, सपनेमें घूमना, ग्रीवा-देशीय मेरुदण्डकी अस्थि समूहोंमें कड़कड़ शब्द और जाड़ा मालूम होना और दांतमें दर्द वगैरह लक्षणोंमें लाभदायक है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—इपिकाक, बेराइटा कार्ब, केलो, कूप्रम, फेरम।

**दोषघ्न।**—मैग्ने—पोलस, आष्ट्रे, इग्ने, जिङ्क।

**शक्ति।**—६ शततमिकसे ३० शततमिक।

---

## मैग्नेटिस पोलस-आस्ट्रेलिस।

(MAGNETIS POLUS-AUSTRALIS)

**दूसरा नाम।**—चुम्बकका साउथ-पोल।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—साउथ-पोलके द्वारा प्रवाहितकर विचूर्ण या तरल आकारमें मूल औषध तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—पलकोंका सूखापन, सहजमें घुटनेकी हड्डीका खिसक जाना, पैरका नाखून बढ़कर मांसके भीतर घुस जाना, पिंटेल अस्थिका दर्द और पैरके तलवेमें दर्द वगैरह लक्षणोंमें लाभदायक है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—कैप्सि, ग्रैफाइटिस, साइलि, नाइट्रि-ऐसि मैग्नोटिस।

**दोषघ्न।**—मैग्ने-पोलस—आर्कटि, इग्ने, जिङ्क।

**शक्ति।**—६ दशमिकसे १२ शततमिक।

---

## मैग्नोलिया ग्लोका।

(MAGNOLIA GLAUCA)

**दूसरा नाम।**—स्वीट मैग्नोलिया, स्वीट बे।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—फूलसे अरिष्ट आकारमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—वक्षदेशमें संकोचन मालूम होना और श्वास-प्रश्वासमें कष्ट लक्षणमें दमा रोगमें इसका व्यवहार होता है। दुर्दमनीय मूर्च्छाभाव लक्षणमें भी इसका व्यवहार होता है।

**शक्ति।**—मूल अरिष्ट और निम्न-शक्ति।

## मैग्नोलिया ग्रैण्डिफ्लोरा।

(MAGNOLIA GRANDIFLORA)

**दूसरा नाम।**—इसके फूलसे मदर टिंचर तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :—धमनीका अर्बुद, हृत्पिण्डकी बीमारी, वात, सरमें चक्कर आना इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—नाना प्रकारका सन्धिवात और हृत्पिण्डकी बीमारीमें यह विशेष लाभदायक है। इसका दर्द तेजीसे जगह बदला करता है या शरीरके दो निर्दिष्ट अंशों या स्थलोंपर पर्यायक्रमसे प्रकट हुआ करता है,—यहांतक कि प्लीहा और हृत्पिण्डमें भी किन्तु वक्ष एवं हृत्पिण्ड के ऊपर ही इसकी अधिकांश शक्तिका परिचय मिलता है। वक्षास्थि या कण्ठास्थिमें वातकी वजहसे दर्द, हृत्पिण्डमें पर्यायक्रमसे ऐंठनकी तरह और किसी अस्त्रकी चोटकी तरह दर्द मालूम होता है, कण्ठनालीमें श्वास रोध करनेवाला, कसावटका भाव और हृत्पिण्डमें दर्द, धमनीकी जड़की सूजन या धमनी मूलका अर्बुद। हृत्शूल और बाएं बाहुकी वात व्याधि वगैरह कई इस दवाके प्रधान क्रियाफल हैं।

### लक्षणावली।

**मन।**— सशंकित भाव,—रोगी डरता है, कि उसकी मृत्यु हो जायगी (कैनाब-इन, लोबेल-इन और बुद्धिमें गड़बड़ी हो जायगी=प्लेट)। सामान्य कारणसे ही डरने लगता है। आँखोंमें तेज दर्द और नाना प्रकारकी भ्रम-भरी चीजें देखना। सभी कामोंमें अनासक्ति। मस्तिष्कमें सुस्ती और जड़ता।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना,—इसके साथ ही पाकस्थलीका खालीपन मालूम होना (मानो पाकस्थलीसे आरम्भ हो रहा है=केलि-कार्ब),—सन्ध्या के समय (ग्रेफ, केलि कार्ब, लैके), घटना=शय्यापर सोनेपर (थ्यूजा, कार्बो-ऐन), चारों ओर अन्धकारका दिखाई देना (ऐनाक, कैम्फो, साइक्लो, जेलस, केलि-बाई, फाइटो)। माथेमें छुरी लगनेकी तरह दर्द (कैडमी-सल्फ, कूप्रम-ऐसेट),—बाएं पार्श्वमें अधिक (रोबिन)।

**पाकाशय और अन्त्राशय** ।—सवेरे सोकर उठनेपर मिचली ( कोना, पेट्रोल, नक्स,—एक दिनका अन्तर देकर सवेरे नींद खुलनेपर=इयु-पेट )। घटना—सवेरे जलपान या कुछ खा लेने बाद ( ऐसिड-लैक )। पर्याय-क्रमसे प्लीहा और हृत्पिण्डमें दर्द मालूम होता है। प्लीहा और यकृतमें चक्कू वेधनेकी तरह दर्द ।

**स्त्री-जननेन्द्रिय** ।—बाएँ डिम्बाधारमें अधिक रक्त-सञ्चय होना ( सिपि, सिफिलिन ) और दर्द,—यह दर्द उरुतक फैल जाता है ( ऐष्टिलि )। प्रदर—गाढा सफेद ( बोर, सिपि ) या पीले रंगका ( हाइड्रैस्ट, माइरिका, सिपि ), इसके साथ ही मलका कडापन , पेशाबके समय बहुत कांखना पडता है। आर्त्तव,—दो ऋतुओंके बीचके समयमें योनिसे खून निकलना ( बेल, बोवि, कैमो, इलैप्स, हैमा )। ऋतु,—बहुत देरसे होता है, स्रावका रंग फीका, बहुत थोडा , पहले दो दिन गाढा खून (अन्तके कई दिन=नैट्र-सल्फ), इसके बाद स्राव स्वाभाविक हुआ करता है। रज' प्रकाश होनेके पहले—कमर में ( ऐसेर, कोलोफि, ऐसिड-नाई, सिपि ), तलपेटमें ( क्रोटन, बेल, केमो, हायो, लाई, पलस ) और दोनों उरुमें ( कैमो, कोलो, वाइवर्न ) दर्द, सरमें दर्द ( बोर, बोवि, हाइड्रैस्ट, नैट्र-कार्ब, नेट्र म्यूर ) चेहरेपर रहरहकर उत्ताप पैदा हो जाना ( आयोड ), मिचली ( हायो, इपिक, नैट्र-म्यूर, पलस ) और जाडा मालूम ( केलकि, पलस ) हुआ करता है।

**श्वास-यन्त्र आदि** ।—सूखी खाँसी, दिनमें घटना—रातमें सोनेपर ( मैङ्गन )। श्वास रुकनेका उपक्रम,—तेज चलनेके समय ( लोबेल-इन,—चलनेके समय—एरेण्डो, इग्ने, पलस )। बाईं करवट सोनेपर ( हाइड्रैस्ट, एपिस ), भोजन करने बाद हाथ पैर फैलानेकी इच्छा ( सिफिलिन, फास ) और पहले वक्षके दाहिने पार्श्वमें फिर हृत्पिण्डमें दर्द पैदा हो जानेके कारण रोगीके मनमें मृत्यु-भय पैदा हो जाता है और उसका सारा शरीर ठण्डा हो जाता है। दोनों बगलके कुछ नीचे वक्षके चारों ओर कसावटका भाव (ऐमिल, कैक्ट ) वक्षके दोनों पार्श्वों की अकडन ( बेप्टी, टेरिब ),—मानो शरीरकी गर्म अवस्थामें ठण्डी तर हवा लग गयी है।

**हृत्पिण्ड** ।—हृत्प्रदेशमें नोकीली सलाई गडनेकी तरह दर्द होनेकी वजहसे बार बार नींद खुल जाती है। हृत्पिण्डमें ऐंठनकी तरह दर्द

( केलि कार्ब, टिली, थूजा )। धमनी-मूल का अर्बुद ( कैल्के, रेनान-हिल्ला )। हृत्पिण्डमें दर्द,—सवेरे सोकर उठनेपर ( कैल्के-फास ) या गहरे श्वास-प्रश्वाससे ( क्रोटेल ) और बाईं करवट सोनेपर ( ल्रैके, टेल्यू ), पर्यायक्रमसे बाएँ कन्धे और हृत्पिण्डमे दर्द पैदा हुआ करता है। बाएं कन्धे और हृत्पिण्डमें वातका दर्द ( लाइकोप-वार्जि )। हृत्पिण्डका अन्तर्वेष्ट और बहिर्वेष्टका प्रदाह ( ऐकोन, ब्राई, केली-कार्ब, केलि-आयोड, कैल्मी, स्पाइजि ), ऐसा अनु-भव होना मानो हृदुपिण्डकी गति स्थिर हो गयी है ( अरम-मेट, चिनिन-आर्स, साइक्ला, जेलस लिलि-टाइग्र, सिपि ) दर्द घटनेपर भी तकलीफ रह जाती है।

**प्रत्यङ्ग आदि** ।—गर्दन अकड़ी हुई और ऐसा दर्द मानो रगड़ खा गयी है। पीठके दाहिने पार्श्वमें सूक्ष्म शलाका वेधनेकी तरह दर्द ( केलि-कार्ब,—बाएं पार्श्वमें=सिङ्को )। तेजीसे स्थान बदलनेवाला दर्द (केलि बाई, लैके-केन, पल्स )। दोनो बाहुओंमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द ( ऐपिस, चिमे-फिला )। कलाईका वात ( ऐक्टि-स्पाई, ब्रैकी-ग्लाट, कोलचि, गुयायेक )। बाएँ बाहुकी पेशीका वात—बाहु सुन्न मालूम होता है ( ऐस्टेक, फेर, गुयायेक) सवेरे सोकर उठनेपर और सूखी हवा लगनेपर वातका दर्द घट जाता है। तेज दर्द—शारीरिक व्यायामसे घटना।

**वृद्धि** ।—जलीय तर हवा लगने और करवट बदलकर सोनेपर।

**उपशम** ।—सवेरे सोकर उठनेपर, शरीर हिलानेपर, शारीरिक व्यायामसे, सूखी हवा लगनेपर और रातमे सोनेपर ( खाँसी )।

**सम्बन्ध** ।—**सदृश** ।—केल्मिया, केली-कार्ब, लीलियम-टाई, बेल, इलेप्स कैमो, बोवि, हैमा, केली बाई, गुयायेक, फेरम, लाइकोपस-बार्जि, लाइकोपोड, कोलचिकम, बाईवर्नम।

**तुलनीय** ।—वातरोगमें—केलि बाई, केल्मिया। रजःस्रावमे —हैमा, बोविस्टा।

**शक्ति** ।—२ रे दशमिकसे ६ ठा शततमिक क्रम।

---

## मैलेरिया आफिसिनेलिस।

## (MALARIA OFFICINALIS)

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—थोड़े बहुत पानीमें गिरकर सड़े हुए इसके पत्तोंसे तैयार होता है, डा० ग्रोयनने इस दवाका आविष्कार किया था।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:— सविराम ज्वर, पैत्तिक ज्वर, कब्जियत, क्षयकास, अतिसार, ज्वर, वात, यक्रतकी बीमारी, मलेरिया, स्नायुशूल, प्लीहाकी बीमारी।

**उपयोगिता और आभास।**—सड़ी भाफसे पैदा हुए सब तरहके रोगोंपर ही इसका ठीक २ अधिकार है, कम्प-ज्वर, वात-व्याधि, वातरक्त, प्लीहा और यक्रतका बढ़ना, मलेरिया ज्वरके बादकी कमजोरी और धातु-दोष, सभी इससे पूरी तरह आराम हो जाते हैं। जो सड़ी भाफकी वजहसे पैदा हुई बीमारियाँ भोगा करते हैं, उनके शरीरमें यक्ष्मा-विषको स्थान नहीं मिलता,—यदि यह सत्य हो तो इससे यह प्रमाणित होता है कि यक्ष्मा रोगियोंके शरीरमें यदि मलेरियाका विष प्रवेश करा दिया जाये तो यक्ष्मा विष दूर हो जा सकता है और प्रकृतपक्षमें वैसा ही होता भी है। यक्ष्मा-रोगियोंको ऊपर लिखी दवाका निम्न क्रम सेवन करानेपर उनके शरीरमें नकली मलेरिया ज्वर पैदा होता है और यह मलेरिया आरोग्य होनेपर यक्ष्मा भी आराम हो जाता है और रोगी नया जीवन और नया स्वास्थ्य प्राप्त किया करता है। रोगीमें नीचे लिखे लक्षण सब वर्त्तमान रहनेपर इसके व्यवहारसे वे सब लक्षण दूर हो जाते हैं—(१) सरमें दर्द, मिचली, पाकस्थलीमें गड़बड़ी मालूम होना और सफेद लेप चढ़ी जीभ। (२) प्रचण्ड दर्द, मिचली, अरुचि, प्लीहा (सियानो) और इसके बाद यक्रतमें (चेलिडो, कोलेस्टेरिन) दर्द और फिर कम्पज्वर। (३) बहुत आलस्य और गड़बड़ी मालूम होना, इसके बाद अविराम ज्वर और शरीरके कितनेही स्थानोंमें व्यथा और दर्द आदिकी वजहसे चलनेकी शक्तिका न रहना। (४) पित्तशूल, मिचली, अङ्गग्रह या ऐंठन, उदरामय और सर-दर्द। (५) यक्रत, प्लीहा, मसाना और पाकस्थलीकी बीमारी। (६) मोहाच्छन्नकी तरह अवस्था, हाथ पैर आदि अवश और रोगी शय्यागत। (७) सड़ी भाफकी वजहसे वात व्याधि और कमरका वात, इसके साथही अवशता। (८) हाथ, कलाई या

मणिबन्ध, कोहनोकी सन्धि, पैर, एँडी और जानुमें दर्द। (९) सारे शरीरमें क्लान्ति मालूम होना। (१०) बार बार जम्हाई आना, शरीर-भङ्ग होना (भङ्गडाई लेना) या हाथ पैर फैलाना। (११) मुखमण्डल और माथा बहुत उत्तापसे भरा, क्रमसे यह गर्मी सारे शरीरमें फैल जाती है। (१२) रोगी निर्मल वायु-सेवनके लिये लालायित रहता है। (१३) यकृतमें दर्दकी वजहसे वह साँस ले और छोड़ नहीं सकता, जोरसे रगड़नेपर घटना। (१४) दिनमें अच्छा रहता है, रातमें पागलकी तरह कभी गाता है, कभी उन्मत्त हो उठता है और कभी कभी रातभर बका करता है। (१५) एक दिनका नागा देकर दो पहरके समय कम्प ज्वर पैदा हो जाता है। (१६) बोखार आनेके पहले औंघाई (आर्स, कर्णस, पल्स)। (१७) बिना उत्तापकेही शीत पैदा होना। (१८) घरके बाहरकी हवामें बैठनेके समय रोगी शीतसे काँपा करता है और क्रमसे उसके हाथ पैरोंमें ऐंठन आरम्भ हो जाती है। (१९) दाहिने पृष्ठ फलकके नीचे वेदना (चेलिडो)। (२०) जीभकी जड़ सूखी। (२१) आधा मिनिटका अन्तर देकर खुसखुसी खाँसी (कोरैल, कक्कस),—बोलनेके समय और शय्यामें पार्श्व परिवर्त्तनके समय। (२२) यकृत प्रदेशमें लगातार धीमा धीमा दर्द, पेशाब करने बाद घटना (लिथिया, जेम्बो)। (२३) भोजनके बाद लक्षण आदि का घटना। (२४) सर्दी लग जाने या शरीर पानीमें भीजनेकी वजहसे रोग आदि (डालका, लेम्ना, रास, हैरेनिया)। (२५) सड़ी भाफके कारण सविराम ज्वर (सिड्रन, इपिक, नैट्र-म्यूर)।

**सम्बन्ध** ।—प्रतिविष या दोषघ्न—आर्स, आई, नक्स, रास-टक्स।

**तुलनीय** ।—प्लीहा (सियानोथस), यकृत (आई, लाइको, चेलिडोन) तरीकी वजहसे रोगमें (डालका), खाँसी (कोरालि, कक्क), सविराम ज्वर (इग्ने, सिड्रन, नेट्रम, मिनियेन्थ)।

**सदृश** ।—हैरेनि-डाया, आई, सिया, सिड्रन, चेलिडो, कोलेस्टोरिन, कक्कस-कैक्ट, कोरैल-रुब, लेम्ना-माई, डालका, मिनियेन, इयुजिन येम, लिथिया-कार्ब, नेट्र-म्यू, सोरिन, त्रेमिलि, ल्यूब-क्याल्लिन, पोडो-फिल, कार्णास, जेलस, मक्स-वोम, ऐलेस्टोन, आर्नि, इयुकैल।

**क्रम** ।—१म दशमिकसे १००० शततमिक क्रम।

---

## मैन्सिनेला ।

## ( MANCINELLA )

**नामान्तर ।**—मैन्चिनिल ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—फल, पत्ते और छालसे मूल अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— दमा, अन्धापन, पेट गडगडाना, बच्चोंकी विसूचिका, शूल, उपभिल्ली प्रदाह, आँखोंका प्रदाह, केशोंका रूखापन, सर-दर्द, स्नायविक बीमारियाँ, अन्न-नालीका संकोचन, गलेका जखम, पाकाशयका प्रदाह, जीभका जखम, सान्निपातिक ज्वर ।

**उपयोगिता और आभास ।**—रोगिनीको दृढ विश्वास रहता है, कि वह पागल हो जायगी, किसी चीजकी ओर एक दृष्टिसे देखनेपर सरमें चक्कर आ जाता है, पाकस्थलीसे मानो आगकी आँच उठ रही है, पाकस्थली मानो एकाएक गोलेकी तरह हो जाती है और फिर शिथिल हो जाती है। वमनके बाद सर दर्दका घटना, पाकस्थलीमें मानो एक जीव हिल रहा है, बार बार हरे रंगका वमन, वमनके बाद अन्नशूल और उदरामय, पानी पीने बाद खाँसी का बढ जाना, माथा खाली मालूम होना, मानो किसी कडी चीजपर माथा रखा हुआ है, दोनों गलग्रन्थियोंका बहुत फूलना और उनमें पीव संचय होनेकी वजहसे श्वास-रोध हो जानेका उपक्रम, शय्याकी गरमी लगनेपर आराम मालूम होना, पर आगकी गर्मीसे सरका दर्द बढ जाता है, शरीरकी त्वचापर रस-भरे दाने निकलना, त्वचाका क्षय हो जाना, जलन, जले हुए घाव, बडी बडी पपडी उधडना और अन्यान्य नाना प्रकारके चर्मरोग वगैरह कितने ही लक्षण इसके निर्णायक हैं ।

### लक्षणावली ।

**मन ।**—बात बातमें भूल करता है, अभी जो कुछ सोच रहा था, क्षण-भर बाद ही वह फिर याद नहीं रहता । सभी काम दुःखद मालूम होते हैं। कोई बात पूछनेपर एकदम अनिच्छासे उसका उत्तर देता है ( पेपाया, रास,

ऐसिड-सल्फ ), ऋतुस्रावके बदले उद्वेग ( नेट्र म्य, सल्फ )। [ डा० हेरिङ्ग कहते हैं, कि यौवनका आरम्भ और वयःसन्धिकालमें रमणियोंको बहुत अधिक इन्द्रियकी उत्तेजना-मिले चित्त-विषादमें यह दवा स्मरण करनी चाहिये ]। रोगिनीको दृढ़ विश्वास रहता है, कि उसे उन्माद रोग हो जायगा ( ऐक्टि, लैक कैन, कैनाब-इन, नौलि-टाइग्र, सिडोरिन, केलि-ब्रोम, सिफिलिन )।

**मस्तक** ।—घरमें चक्कर आना, बढ़ना = घरके बाहर जानेपर ( ग्लोन, सोरो ), शय्यासे बाहर निकलने बाद ( चेलिडो, सिक्की, ग्लोन ) और किसी चीजकी ओर बहुत देर तक टकटकी लगाकर देखते रहनेपर ( ऐलि-सैट, कास्टि, लैके )। चलनेके समय माथा बहुत छोटा और शून्य मालूम होना ( शून्य = कार्बो-वेज, कोरैल,—छोटा मालूम होना = जेल, सिडोरिन, पलुस ), सान्निपातिक या आन्त्रिक ज्वर आदि, स्नायविक रोगके बाद माथा शून्य मालूम होना, सवेरे सोकर उठनेपर माथा बहुत छोटा मालूम होना, दोपेकी रोशनी की वजहसे सर-दर्द, आगके पास उत्तापसे बढ़ना, वमन हो जाने बाद घटना ( ग्लोन, श्लेष्मा और पित्त वमनके बाद घटना = कैल्के )। मूर्द्धदेश ऐसा मालूम होता है, मानो उसमें लोहेकी एक काटी घुस रही है ( हेलिबो, नक्स )। माथेकी त्वचा बहुत खुजलाती है ( ग्रैफ, मेजेर, नेट्र-म्यूर, सल्फ )। कड़ी बीमारी आदिके बाद सरके केश झड़ जाते हैं ( प्रसवके बाद = कैल्के,—गर्भावस्थामें = लैके ) नासा-मूलमें दबाव मालूम होना। आर्त्तव-स्राव आरम्भ होनेके पहले सरमें रक्तका ज्यादा सञ्चय हो जाना ( मार्क )

**आँख** ।—दोयेकी रोशनीमें आँखमें जलन ( ओलि-ऐन,—दिनमें = मेड्र ), केवल आँख बन्द करनेपर आँखमें जलन होती है ( स्टिक्टा )। आँख नीले घेरेसे घिरी [ ऐब्रोट, हेलिबो, आइरिस, लाई, ऐसिड-फास, स्टैफि ]। तेज प्रदाहकी वजहसे कई दिनोंतक अन्धा बना रहता है। [ ऐपिस, सल्फ ], पलकें बहुत फूली रहती हैं [ आर्जेण्ट नाई, मार्क, नेट्र-आर्स, रास ]। ऐसा मालूम होता है, कि जिस चीजकी ओर देखता है, वह काँप रही है [ कोम्फो, ऐसिड—सल्फ, लिसिन ]।

**मुखमण्डल** ।—मुखमण्डलमें उत्ताप पैदा हो जानेके कुछ बाद ही उसमें दर्द पैदा कर देनेवाली एवं दिनभर बनी रहनेवाली खुजली, सुई बेधनेकी तरह दर्द और जलन मालूम होती है, दूसरे दिन सवेरे मुँह फूल उठता है और दो पहरके समय पीले रंगके रस-भरे दाने सब निकल आते हैं और इसके

दूसरे दिन उसपरसे छाल निकल आती है। चिबुकपर असंख्य दाने सब निकलते हैं इसके बाद उसकी छाल उखड जाती है।

**मुख-विवर।**—मुंहका स्वाद बहुत कडवा ( एको, ग्राग्रो, मार्क, नेट, नक्स, पल्स )। जीभ,—सफेद लेपसे ढकी, बीच २ में लाल बिन्दुमय—मानो उपक्षत हो गया है। मुंहमें असह्य जलन और कांटा विंधनेकी तरह मालूम होना ( नेट्र-फास )। मानो मिरचका चूर्ण लिप्त है ( कैप्स, मेजिर, नेट्रम सल्फ ), —ठण्डे पानीसे भी घटता नहीं है ( गर्मीका घटना=कैप्स, ठंडा पानी पीनेपर घटना=बूफो, कैन्थ )। समग्र मुखविवर और जीभपर रस भरे दाने निकला करते हैं ( कैन्थ, केप्स, सफेद रंगके=कैन्थ )। बहुत ज्यादा लारका स्राव,—लार, बदबूदार ( ऐ-नाई ) और पीले रंगकी ( मार्क-कोर, फाइटो )। मुंहसे बदबू निकलना, रोगिनी उसका स्वयं अनुभव करती है,—( पीडी,—रोगी, अपनी अपेक्षा दूरके मनुष्य ज्यादा अनुभव करता है=मार्क )। तालुपर एक बहुत बडा सा छाला निकल आया करता है ( कैल्के, सल्फ )।

**गलेके भीतर।**—अलिजिह्वाका बहुत अधिक बढना ( क्रोटन, हायो, कैली-आयोड, लैके )। बोलते बोलते मानो गला रुक जाना चाहता है। कण्ठमें बहुत सूखापन मालूम होना ( मार्क, नक्स-मस, फास, सैबाड, स्टिक्टा )। तालुमूलसे अन्ननलीतक उत्तापयुक्त मालूम होता है, पर प्यास नहीं रहती ( पाकस्थलीतक=सिपा )। गला रुकनेके लक्षणकी वजहसे प्यास रहनेपर भी पानी नहीं पी सकता। गल-ग्रन्थिके ऊपर पीली आभा लिये सफेद रंगका जखम निकलना और उसमें भयानक जलन ( कैलि पार्म )। गल-ग्रन्थि बहुत फूली और उसमें पीब पैदा हो जाना ( बेराई, कैल्के-सल्फ, हिप, लैककैन, लैके, लाई, मार्क, मार्क-प्रोटो, मार्क-बिन ) और श्वास रुकनेका उपक्रम, सांय सांय शब्द करनेवाला श्वास-प्रश्वास।

**पाकस्थली।**—मुंहमें जखमकी वजहसे सिर्फ तरल पदार्थ ही खा सकता है। पानी पीनेपर पाकस्थली बहुत फूल उठती है और दर्द बढ जाया करता है। वृथा ही डकार लेनेकी चेष्टा, बहुत मिचली होनेके कारण गला रुक जाना चाहता है। पाकस्थलीसे बार बार गला रोध करनेवाले लक्षण पैदा होता है मानो बहुत आध्मानकी वजहसे ऐसा हो रहा है इसके साथ ही सुस्ती और फडकन मालूम होती है। पाकस्थलीसे मानो आगकी आंच उठ रही है ऐसा अनुभव होना ( इयुफोर्ब ), इसीलिये शरीर इतना गर्म हो उठता है, कि

रोगी शरीरपर कपड़ा नहीं रख सकता। बार बार हरे रंगका पदार्थ वमन ( केन्य, मार्क, श्रोपि )। वमनके बाद सर दर्दका घटना ( ऐमेर, ग्लोन )। उदर के ऊपरी प्रदेश और कण्ठ तथा पाकस्थलीमें मिचली और जलन। परङ्गाना मैद-मय ( श्रायोड, मेजेर, नक्स ) वमन और पानीसे घृणा, कै हुए पदार्थके ऊपरी भागमें जमे हुए मैदकी तरह सफेद रंगकी कोई चीज उतराया करती है। खायी हुई चीजकी कै होने बाद आँतोंका शूल और बहुत ज्यादा पतला पाखाना होना। कभी कभी ऐसा मालूम होता है मानो पाकस्थली फूल गयी है और तुरन्त ही फिर पचक जाती है।

**अन्त्राशय।**—दाहिने पार्श्वमें शरीर टेढ़ा करनेपर या बाएँ पार्श्वमें पेटमें गड़गड़ाहटकी आवाज सुन पड़ती है। बाईं कोखमें एक रुपये बराबर स्थानमें इतना दर्द मालूम होता है कि रोगिनी अपने हाथसे इस अंगको दबा रखती है। दाहिनी करवट सोये रहनेपर उदरके बाए पार्श्वमें पेट गड़गड़ाना या कल-कल गड़-गड़ शब्द हुआ करता है, पर बायीं करवट सोनेपर कुछ भी सुन नहीं पड़ता। प्रत्येक बार शरीर हिलाने और सांस लेने तथा छोड़नेमें पेट में ऊँची गड़गड़ाहटकी आवाज सुन पड़ती है। अंगीठी या चूल्हेकी गर्मीसे बढ़ना। तेज सर-दर्द, पानी पीनेपर आँतोंमें शूल पैदा हो जाता है, इसके साथही बेहोश हो जानेका उपक्रम और पर्यायक्रमसे कड़ा और पतला पाखाना हुआ करता है।

**मलान्त्र और मल।**—पाकस्थली खाली और मलान्त्र भरी मालूम होती है ( सल्फ )। आँतोंका शूल और सरमें चक्कर आनेके साथ बहुत अधिक पतला पाखाना होना ( कोना, फेरम, सल्फ, हेलिबो, केल्मिया )। अन्त्रशूल—आँधाई और सर-दर्दके साथ बार-बार खून मिला पाखाना होना। रक्त-शून्य हरी आभा लिये मल ( ऐसाफिट, कैमो, नेट्र-मूर, नेट्र-फास, प्लम्ब, पोडो, सल्फ, वेरेट )। पतला पाखाना रोगमें उदर और मलद्वारमें जलन। पर्यायक्रम से पतले दस्त और कब्जियत ( एब्रोट, ऐण्टिक्रूड, हाइड्रैस्ट, चेलिडो, नेट्र सल्फ, नक्स-वोम, प्लम्ब, पोडो, पल्स )। उदरामय,—बार बार पतला पानीकी तरह पाखाना, इसके साथही वमन और आमातिसार, मल दर्द भरा, काले रंगका ( ब्रोम, लिप्टैन, मार्क, श्रोपि, प्लम्ब स्क्विला ), बदबूदार रक्त मिला मल, इसके साथही कूथन, पाखाना हो जानेबाद मलद्वार धकधक किया करता है ( ऐल्यू, बार्थ ) और [illegible] खून निकलता है।

**श्वासयंत्र** ।—नकियाकर बोलता है ( सिपा, जीरस, आयोड, केलो-बाइ, रियुमेक्स, स्टेफ )। गला रुकनेकी वजहसे बोलनेमें व्याघात होता है। श्वास-प्रश्वासमें साँय साँय शब्द होता है। पुराना श्वास-रोग। थोड़ासा परिश्रम करनेपर भी तेज खाँसी और स्वरनलीके भीतर यंत्रणाजनक सुई बेधनेकी तरह दर्द मालूम होता है। खाँसी रातमें और पानी पीनेपर ( ऐकोन, हायो, स्प्जि ) बढ़ जाती है। थोड़ा सा कफ निकल जानेपर छातीका दबाव मालूम होना घट जाता है।

**सार्वाङ्गिक** ।—अंगुलीकी सन्धियाँ सब अकड़ जाती हैं और उनमें दर्द होता है, बहुत तकलीफसे टेढ़ा कर सकता है। दोनों हाथोंकी जड़ता ( फास, टिलो,—हाथसे चीज गिर जाती है=एपिस, बोवि, नेट्र-मूर )। दोनों हाथ बरफकी तरह ठण्डे ( ऐकोन, आर्ज-नाई, कोक्ट, कैम्फो, कार्बो-वेज, ड्युपेट, वेरेट )। रह रहकर दोनों पैर फड़कते और हिल उठते हैं। एँड़ीके नीचे या एँड़ीमें ऐसा अनुभव होता है मानो सुई गड़ रही है। तलवेमें जलन और सूखापन मालूम होना। बोखार छूटनेपर तलवेसे शल्क या छाल निकला करती है। बहुत कमजोरी और हाथ पैरमें न कह सकने योग्य अस्वाच्छन्द्य मालूम होना, बार बार हाथ पैर फैलाता है। शरीरका अद्भुत छोटापन मालूम होना। रोगीको ऐसा मालूम होता है मानो वह शून्यमें उड़ रहा है ( ऐसेर, केनाब-इन, हाइपिर, युग रिजि, लैक-कैन, स्टिक्टा, वेलि ), विशेषकर आंत्रिक ज्वरके बाद।

**त्वचा** ।—छोटी छोटी रस-भरी फुन्सियाँ निकलती हैं और वे सूख जाती हैं और इसी जगहसे फिर शल्क या छाल निकला करती है। मोटी पपड़ी और शल्कसे ढका जखम। जलेबाव ( लैके, रास )। बहुत अधिक अरुणिका या लाल रङ्गके उद्भेद। बड़े छाले सब निकलते हैं मानो आग छू गयी है। फैलनेवाला विसर्प।

**सम्बन्ध** ।—**सदृश** ।—आर्स, कैन्थ, कैप्स, क्रोटोन-टिग, ड्युफोर्व, ड्यु बेल्लिप।

**तुलनीय**।—कैन्थरिस—चर्मरोगमें। आर्स और केप्सिकम,—जलन और पानीसे बढ़ना।

**शक्ति** ।—६ ठे दशमिकसे ३० शततमिक क्रम।

## मैण्ड्रागोरा ।

## ( MANDRAGORA )

**दूसरा नाम ।**—मैण्ड्रेक ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—जड़को छोड़कर समूचे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार ता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—कंजिगत और सफेद रंगका कड़ा त इसका एक निर्देशक लक्षण है । बेलेडोना और मैण्ड्रागोरा एक जातीय उद्भिद हैं, इसलिये इनके कोई कोई लक्षण मिलते हैं । बेलेडोनाकी तरह इसमें भी अधिक उत्तेजना होती है और बेचैनीके लक्षणमें स न्यास और जला- रोगमें इसका प्रयोग होता है, पर बेलेडोनामें इसकी तरह शारीरिक अवसाद और निद्रालुता नहीं है ।

चायना और एरानियाकी तरह इसमें भी सविराम ज्वर रोकनेकी शक्ति है ।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—बेल, चायना, एरानिया ।

**शक्ति ।**—मूल अरिष्ट और निम्न शक्ति ।

---

## मैङ्गनम ऐसेटिकम ।

## ( MANGANUM ACETICUM )

**दूसरा नाम ।**—ऐसिटेड आफ मैङ्गानिम ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचूर्ण ।

**मन्तव्य ।**—महात्मा हनिमैनने मैङ्गनम-ऐसेटिकम और कार्बोनिकम नक दोनों ही तरहकी दवाओंकी परीक्षाकी थी, पर उनका लक्षण अलग ग नहीं लिखा ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है —की कमी, क्षीण-दृष्टि, दमा, हड्डोमें दर्द, मस्तिष्कमें अघात, खाँसी, ई, बहरापन, बाधक ; कानकी बहुत सी बीमारियाँ, पित्त पथरी, वात,

सर-दर्द , एँडीमें वातका दर्द , स्वरभंग , खुजली , कामला , स्वरनालीका चय-कास , स्वरनाली प्रदाह , निकट या अदूर दृष्टि , आलटाकरामें जखम या अर्बुद , निम्नाङ्गका पक्षाघात , कर्णमूल प्रदाह , अस्थिवेष्टका प्रदाह , विच-र्चिका , आमवात , जीभकी बहुतसी बीमारियाँ , जम्हाई इत्यादि रोगोंमें इससे लाभ होता है।

**उपयोगिता और आभास ।**—शरीरकी हड्डियोंमें बहुत दर्द और स्पर्शका सहन न होना. अस्थि-रोगकी वजहसे शरीरमें स्थान २ पर थोड़े ऊँचे लाल दाग, गुल्फ-सन्धिकी क्षीणता, बच्चोंको यह बीमारी रहनेपर वे चल नहीं सकते , सान्निपातिक या मोहज्वरमें कर्णमूलकी ग्रन्थिका फूलना और शरीरके अस्थिपंजरमें स्पर्शका सहन न होना, कानके भीतरकी बीमारी, और वक्षके ऊपरी अंशके रोग , टूटी या रुखड़ी आवाज और पेशियोंमें खींचन मालूम होना—ये कई मैङ्गनमके प्रकृति-गत विशेष लक्षण हैं। इनके अलावा भी नीचे लिखे कई विशेष सिद्धिप्रद लक्षण हैं—तालुके ऊपर जगह जगह दाने निकलते हैं। शरीरकी त्वचापर जगह जगह नीले रंगके दाने, जरा सी चोट लग जानेपर भी नीले घेरेसे घिरा दुरारोग्य जखम निकल आना , शरीरकी त्वचा किसी तरह भी आराम नहीं होती। सामान्य खरोंच लग जानेपर भी उससे जखम हो जाता है। अस्थि और सन्धियोंके प्रदाह रोगमें छिदनेकी तरह असह्य दर्द पैदा हो जाता है और रोगवाली सन्धिके चारों ओरकी त्वचाके नीचे पीब पैदा हो जाता है , ऋतु जल्दी जल्दी पैदा होता है और स्राव थोड़ा होता है, इसके साथही रक्त हीनता , स्वरनालीका क्षयकास , इसका वातका रोगी कोई भारी चीज लेकर एँडीपर भार देकर खड़ा नहीं हो सकता। वात-रोगमें शरीरमें जगह जगह काले या नीले चिन्ह सब दिखाई देते हैं , पक्षाघातका रोगी चलनेके समय सामनेकी ओर अकड़ जाता है , ऊर्द्धगामी पक्षाघात,—निम्नाङ्गसे क्रमश: ऊर्द्धाङ्गमें फैल जाता है। अर्द्धाङ्गका पक्षाघात , मेरुदण्डके भीतरके मज्जा-स्तम्भके सामनेवाले अंशके अपकर्षकी वजहसे पक्षाघात। सरमें दर्द,—छिदने या दबानेकी तरह दर्द—प्रत्येक कदम चलनेपर सरमें झटका मालूम होता है , सर्दीकी वजहसे बहरापन,—मानो दोनो कान रुक गये हों, नाक छिड़कनेपर कानमे खटखट आवाज होती है , जलीय वायुमें बहरापन बढ़ना , कर्णशूलके साथ कानसे स्राव। आगे लिखे कई भ्रान्ति-ज्ञान भी इसके निर्णा-यक हैं—मानो माथेका आकार बहुत बड़ा हो गया है, मानो उदरोर्द्ध प्रदेश

बहुत बड़ा हो गया है, दोनों कान मानो रुक गये हैं, कण्ठनालीकी त्वचा मानो क्षय हो गयी है, वायुनाली मानो एक सूक्ष्म झिल्लीसे रुक गयी है, मानो सब आँतें गेंडुरी खा गयी हैं, मानो हाथ पैरोंके कण्डार या पेशीके दोनों शेषांश सब बहुत छोटे और संकुचित हो गये हैं इत्यादि।

## लक्षणावली।

**मन**।—चिड़चिड़ा और बकने वाला स्वभाव, स्वार्थ ही सर्वस्व है। दुःखित और चिन्तासे भरा। किसी पर चिढ़ जानेपर बहुत देरतक अपने हृदयमें असन्तोषको पोषण किये रहता है। सामान्य कारणसे भी क्रोधित हो जाता है। सभी इन्द्रियाँ जड़-भावापन्न रहती हैं।

**मस्तक**।—सरमें चक्कर आना—बैठने या खड़े होनेकी अवस्थामें, सामनेकी ओर मानो गिर जायगा ( ग्रैफ, नैट्र-म्यूर, पोडो, साइलि )। सर हिलाने और चलनेके समय सरमें दर्द पैदा करनेवाला सघात मालूम होना। शरीर हिलानेपर गर्दनके पीछेसे सरके भीतर खून दौड़ जाता है, चित्त-विभ्रम और रूप, रस, गन्ध और स्पर्श आदिकी ज्ञान-शक्तिकी विकलता और माथा बहुत भारी मालूम होनेके साथ ही बड़ा भी मालूम होता है ( एपिस आर्ज-नाई, आर्नि, बोवि, जेल्स, ग्लोन, नैट्र-कार्ब, नेट्र-म्यूर, नक्स-मस, प्लैट )। सरमें अधिक रक्त-संचय मालूम होना और टपक, निर्मल वायु लगनेपर घटना, ऐसा मालूम होता है, मानो माथेमें पीब पैदा होनेका उपक्रम हो रहा है। सर-दर्द—दबाने और छेदनेकी तरह दर्द, दर्द शङ्खदेश या कनपटीसे दोनों आँखों और ललाटकी ओर चला जाता है, घटना—सामनेकी ओर माथा झुका-नेपर ( सिना, कोना ), परन्तु सीधे होकर बैठनेपर या पीछेकी ओर माथा झुका-नेपर फिर पैदा हो जाता है ( क्लिमेट, ग्लोन )। ललाटके बायें पार्श्वमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। घरमें सर-दर्द आरम्भ होनेपर घरके बाहरकी हवा लगनेपर और घरके बाहर रहनेके समय आरम्भ होनेपर घरके भीतर आ जाने पर घट जाता है। मूर्द्धादेशके एक छोटेसे अंशमें शीत मालूम होना ( सल्फ, वेरेट ) अर्थात माथेकी किसी एक जगहपर ठण्डक मालूम होना।

**आँख**।—दूरकी चीज न दिखाई देना ( फाइजस )। दिनमें अस्पष्ट दृष्टि और आँखमें जलन। दीयेकी रोशनीमें पढ़नेके समय आँखमें दबाव

मालूम होता है। आँख सूखी और जलन भरा उत्ताप मालूम होता है। पलक फूली और उसमें स्पर्श सहन नहीं होता।

**कान**।—चलनेके समय कानमें सरसर आवाज। श्रवण-शक्तिकी स्थूलता,—नाकसे छींक आनेपर घटती है। ठण्डी तर हवामें बढ़ना, दोनों कानोंका रुद्ध भाव और सुननेकी शक्तिका घटना, छींकने या निगलनेके समय कानमें कड़ाकसे आवाज हो उठती है। बहरे कानमें एकाएक सुई गड़नेकी तरह दर्द। बाईं चुचुकास्थिके विवर्द्धनके पासवाली पेशीमें खींचन या संकोचनकी वजहसे रोगीको वाध्य होकर दाहिनी ओर माथा झुका देना पड़ता है। सान्निपातिक ज्वरमें बाईं कर्णमूल ग्रन्थि कुछ लाल रङ्गकी होकर फूल उठती है। नाक झाड़ने या निगलनेके समय कानमें फुट-फाट ध्वनि और जम्हाई लेनेपर "कड़ाक" सी आवाज हो उठती है ( बैराईं, बेल्स, साइकूटा, ग्रैट—हप खाँसी रोगमें दूरसे तोपकी गरजकी तरह ध्वनि=बैडि )। कानमें "हू हू" साँय साँय शब्द और कर्णपश्चान्नलीमें विकारकी वजहसे बहरापन ( पेट्रोल,—दूसरा कारण होनेपर=कास्टि, कूप्रम-ऐसेट, हिप, केली-कार्ब, लिडम, लाईं, ऐसिड-म्यूर, सल्फ )।

**नाक**।—प्रतिश्याय या सर्दीमें—दोनों नाकके छेद रुक जाते हैं और नासामूलमें ऐंठनकी तरह दर्द हुआ करता है, ठण्डी जलीय वायुमें बढ़ना।

**मुखमण्डल**।—चेहरा मलिन, अस्थिमय और दुबला। नासामूल और दोनों भवोंके बीचमें कटकट झुनझुन आवाज, हँसनेके समय निचले हनुसे दोनों कनपटी तककी पेशी थोड़ी फड़क उठती है। दोनों ओंठ बहुत सूखे, उनकी त्वचा सिकुड़ी हुई अथच प्यासका न रहना, मुँहके कोनेमें दाने निकलकर जखम हो जाता है ( ग्रैफ, कास्टिड्यु और नेट्र-म्यूर )। भोजनके बाद हनुमें दर्द होता है ( ऐंगस )। बाईं चुचुकास्थिके विवर्द्धनके पासवाली पेशियोंमें प्रबल सकोचनकी वजहसे रोगीको वाध्य होकर दाहिनी ओर माथा झुकाये रखना पड़ता है।

**मुख-विवर**।—दाँतके भीतरसे तेज दर्द पैदा होकर तेजीसे बगलवाले अंशमें फैल जाता है। दाँतका दर्द,—दाँतमें ऐसा दर्द मानो जखम पैदा हो गया है—कोई ठण्डी चीज लगनेपर दर्द असह्य हो उठता है। प्रचण्ड दन्तशूल ( बहुत तेज दाँतका दर्द )—एकाएक एक जगहसे हटकर कानतक सञ्चारित होता है ( ऐमोनियेक, कोलोसिन्थ, क्रियो, मेके, रोडो, स्ट्रैफ, सिपि,—

बाएँ पार्श्वके दाँतसे बाएँ कानमें=कोलोसिन्थ)। पीछेवाले चय हुए खोखले दाँतमें तेज शूलका दर्द,—दर्द समूचे मुँहमें फैल जाता है और रोगीमें उठने की शक्ति नहीं रहती,—सामनेके किसी अवलम्बनपर ललाट रख देनेपर कुछ घट जाता है, सीधे बैठनेपर बहुत बढ़ जाता है। मुँहमें तैलाक्त (तेलहा) स्वाद, सवेरे नींद खुलनेपर मुँहके पीछेवाले भागमें नमकीन स्वाद, कुछ खा लेनेपर दूर हो जाना। ऊपरी तालुके ऊपर चिपटा अर्बुद (खूनका स्राव—हाइड्रैस्ट), जीभके बाएँ पार्श्वमें जलन करनेवाले रस भरे दाने निकलना (बीचमें=बैराइट-कार्ब)। मुँहमें जलन, जीभमें, विशेषकर रातमें घरमें रहनेके समय बढ़ना, निर्मल वायु लगनेपर घटना (शायोड)।

**गलेके भीतर**।—निगलनेके समयके अलावा किसी दूसरे समय गलेके भीतर छेदनेकी तरह दर्द और त्वचा चय हो जानेकी तरह मालूम होना, तालु और दोनों ओठ सूखे, घरके बाहरकी हवामें बढ़ना, निगलनेके समय दोनों कानोंमें सूक्ष्म शलाका बेधनेकी तरह तेज दर्द मालूम होना,—खाँसनेपर दर्द बढ़ जानेके साथ ही टूटी और रूखी आवाज, एँड़ी और पैरका तलवा फूल उठता है। गलेमें नीरसता और खाल उठ जानेकी तरह मालूम होना और ऐसा मालूम होता है, कि एक पत्तेसे स्वरनाली ढकी हुई है।

**पाकाशय और अन्त्राशय**।—पाकस्थलीसे वायु उठकर छातीमें जलन पैदा कर देती है, पाकाशयमें जलन आरम्भ होकर वक्षमें फैल जाती है (मैग्नि देखो)। भोजनके बाद जबड़ेमें दर्द, मध्याह्न भोजनके बाद मसानेमें दर्द मालूम होना। दीर्घ-निश्वास ग्रहण करनेके समय नाभिके स्थान पर छेदनेकी तरह दर्द। चलनेमें समय अन्त्रमण्डली ऐसा मालूम होता है, मानो हिलती डोलती है।

**श्वासयन्त्र**।—प्रतिश्याय या सर्दी रोगमें स्वरभंग और गलेमें खुजली की वजहसे खाँसी। बहुत सवेरे और संध्याकी निर्मल हवा लगनेपर स्वरभंग और आवाजमें कर्कशता पैदा हो जाया करती है—धूम्रपान करनेपर उपशम, श्वास-प्रश्वास गर्म, जलन-भरा और वक्षमें गड़बड़ी पैदा करनेवाला उत्ताप मालूम होना। बोलनेपर बाएँ वक्षकी दूसरी पसलीमें दर्द मालूम होता है। सरमें, कानके भीतर, बाहुमें और पाकस्थलीमें दर्द,—श्वास-प्रश्वासके समय और बोलने तथा हँसनेके समय बढ़ना, खाँसनेपर माथेके कपालके पार्श्वमें

शूलके आघातकी तरह दर्द मालूम होता है। खाँसी,—सूखी, लगातार—वक्षोस्थिके बीचमें उत्तेजनाकी वजहसे ( वक्षोस्थिके पीछेवाले स्थानपर उत्ते-जनासे पैदा हुई=रास, रियुमेक्स, वक्षोस्थिके पीछे और दोनों वायुनली भुजके संयोगस्थानपर=लैके,—वक्षोस्थिके शिखर देशके पीछे=मिडोरिन, रियुमेक्स ), सोनेपर घटना, ( ऐकोन, ऐमोन म्यूर, इयुफ्रे, लाई, मैन्सिन, सिपि, थूजा, जिङ्कम )—विशेषकर मुँह उठाकर सोनेपर, ( ऐकोन, लाई,—सोनेपर लम्बी सांस लेनेपर=कोना )। ऊँचे स्वरसे पढ़नेपर खाँसी आया करती है और स्वरनलीमें दर्द, सूखापन या कर्कशता और दर्द-मिली शुष्कता और कर्कशता तथा संकोचन मालूम हुआ करता है ( ऊँचे स्वरसे पढ़नेपर खाँसी=नक्स वोम, फास )। बलगम,—कुछ हरा या पीले रंगका थक्का थक्का श्लेष्मा, सवेरे अनायास ही निकलता है या बहुतही गाढ़ा गोंदकी तरह श्लेष्मा बड़े कष्टसे निकलता है। वक्ष और वक्षोस्थिके भीतर महीन सलाई वेधनेकी तरह दर्द कभी ऊपरकी ओर और कभी कभी नीचेकी ओर फैल जाता है। उदरके बीचवाले स्थानसे छाती-तक गर्मी रहती है और ऐसा मालूम होता है मानो जकड़ गया है, इसके साथ ही माथा झुकानेपर वक्षके ऊपरी अंशमें दर्द मालूम होता है=गुयायेक )। हृत्पिण्ड और वक्षके पार्श्व-देशमें रह रहकर नीचेकी ओर जानेवाला झटका मालूम होता है।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—गर्दनके बाएं पार्श्वमें एक लाल और फूली हुई रेखा दिखाई देती है। गर्दनके पीछेवाले भागकी अकड़न ( बेराई, कार्बो-वेज, लैके, लाई, मेजेर, फास, प्लैट )। क्या विश्राम और क्या चलना—सभी समय, समूची पीठकी रीढ़में छेदनेकी तरह दर्द मालूम होता है। पीछेकी ओर शरीर झुकानेपर नितम्बदेशमें दर्द मालूम होता है। स्कन्ध-सन्धिमें ऐसा दर्द मानो मोच आ गयी है ( इग्ने, नेड्र-म्यूर )। वातकी वजहसे दर्द, कन्धेसे हाथकी अँगुलीतक फैल जाता है। बाहुकी हड्डीमें मानो खोद रहा है—इस ढंगका दर्द,—ऐसा मालूम होता है मानो हड्डीकी मज्जापर रोगका हमला हो गया है। कोहनीमें खींचन मालूम होती है—मानो कण्डरमें छोटापन पैदा हो गया है ( क्रियो )। बाहु और कलाईकी सन्धिके बीचमें तकलीफ और खींचन मालूम होती है ( बाएँ बाहुकी—ऐमिन, बार्बे )। अंगुलीके मांसके भीतर फट जाता है, हाथकी मुट्ठी बाँधनेपर या फैलानेपर सूजन मालूम होती है। हाथकी कनिष्ठाङ्गुलि बहुत दिनोंतक फूली रहती

है और उसमें पीव हो जाया करता है। साधारण छिल जाना भी विषैले जखममें बदल जाता है। थोड़ी भी चेष्टाके बाद पेशियाँ सब फड़का करती है। एँड़ीमें प्रदाह रहता है और फूल जाती है तथा उसमें सलाई बेधनेकी तरह दर्द पैदा होकर पैरके नीचे फैल जाती हैं। जानुसन्धि कमजोरीके कारण काँपा करती है। तलवेमें जलन, पैरकी अँगुलीकी बीचवाली त्वचाका क्षय हो जाना, शरीरकी सब हड्डियोंमें बहुत दर्द मालूम होता है। अस्थिरोगकी वजहसे शरीरमें जगह जगह चिपटी लाली दिखाई देती है। गुल्फ सन्धि बहुत ही कमजोर, बच्चा चल नहीं सकता। हाथ पैर आदि फैलानेके समय खींचन मालूम होती है, मानो कण्डारमें छोटापन पैदा हो गया है (कास्टि, कैलि-आयोड)। सर्दी और अस्थि वेष्टके भीतर वातकी वजहसे दर्द, यह दर्द चिलक मारनेकी तरह होता है या बेधनेकी तरह, सन्ध्याके समय बढ़ना, दर्द एक पार्श्वका या कोना कोनी भावसे प्रकट होता है। वातके कारण सन्धि फूली और चिकनी मालूम होती है। प्रायः शीत लग जानेकी वजहसे दर्द। अस्थि-प्रदाह,—रातमें दर्द असह्य हो उठता है, पक्षाघात,—निचले अङ्गसे आरम्भ होता है (कोना)। चलनेके समय सामनेकी ओर ठोकर खा जाता है या सामनेकी ओर दौड़ जाता है।

**त्वचा।**—संध्याके समय और शय्यासे उठनेके समय समूची देहमें जलन हुआ करती है। खुजलानेवाले दाने निकलते हैं। शरीरमें बहुतसे जखम निकल आते हैं—जरासी खरोंच लगने या छिल जाने पर भी ... में परिणत हो जाते हैं (ग्रैफ, हिप)। सन्धियोंके पासकी त्वचाका ... जाना (ग्रैफ, लाई) और फटना। सन्धियोंके चारों ओरकी त्व-... संचय होना। जानुके पीछेवाले गह्वरमें बहुत खुजलाहट।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—काफिया, मार्क-सोल।

**अनुकूल सम्बन्ध।**—कैल्के, लाई, मार्क, फास, पलस, रास, सिपि, सलफर।

**तुलनीय।**—ऐमोन म्यूर (एँड़ीका वात), मार्क (पक्षाघात), सिना, नक्स, सिफाई (खाँसी), कूप्रम (विचर्चिका), कैलि-आयोड (त्वचापर गोटियाँ), ऐसाफि (मुँहके भीतरका अर्बुद), कोनायम (पक्षाघात), आर्जेण्ट-नाई (खाँसी)।

है और उसमें पीव हो जाया करता है। साधारण छिल जाना भी विषैले जखममें बदल जाता है। थोडी भी चेष्टाके बाद पेशियाँ सब फडका करती हैं। एँडी में प्रदाह रहता है और फूल जाती है तथा उसमें सलाई बेधनेकी तरह दर्द पैदा होकर पैरके नीचे फैल जाती हैं। जानुसन्धि कमजोरीके कारण कांपा करती है। तलवेमें जलन, पैरकी अँगुलीकी बीचवाली त्वचाका ,चय हो जाना, शरीरकी सब हड्डियोंमें बहुत दर्द मालूम होता है। अस्थिरोगकी वजहसे शरीरमें जगह जगह चिप्टी लाली दिखाई देती है। गुल्फ सन्धि बहुत ही कमजोर , बच्चा चल नहीं सकता। हाथ पैर आदि फैलानेके समय खींचन मालूम होती है, मानो अङ्गमें छोटापन पैदा हो गया है ( कास्टि, केलि-आयोड )। सर्दी और अस्थि वेष्टके भीतर वातकी वजहसे दर्द, वह दर्द चिलक मारनेकी तरह होता है या बेधनेकी तरह, सन्ध्याके समय बढना , दर्द एक पार्श्वका या कोना कोनी भावसे प्रकट होता है। वातके कारण सन्धि फूली और चिकनी मालूम होती है। प्राय शीत लग जानेकी वजहसे दर्द। अस्थि-प्रदाह,—रातमें दर्द असह्य हो उठता है, पक्षाघात,—निचले अङ्गसे आरम्भ होता है ( कोना )। चलनेके समय सामनेकी ओर ठोकर खा जाता है या सामनेकी ओर दौड जाता है।

**त्वचा**।—सन्ध्याके समय और शय्यासे उठनेके समय समूची देहमें जलन हुआ करती है। खुजलानेवाले दाने निकलते हैं। शरीरमें बहुतसे जखम निकल आते हैं—जरासी खरौंच लगने या छिल जाने पर भी वे जखम मे परिणत हो जाते हैं ( ग्रेफ, हिप )। सन्धियोंके पासकी त्वचाका चय हो जाना ( ग्रेफ, लाई ) और फटना। सन्धियोंके चारों ओरकी त्वचामें पीव संचय होना। जानुके पीछेवाले गह्वरमें बहुत खुजलाहट।

**सम्बन्ध**।—**प्रतिविष या दोषघ्न**।—काफिया, मार्क-सोल।

**अनुकूल सम्बन्ध**।— कैल्के, लाई, मार्क, फास, पल्स, रास, सिपि, सलफर।

**तुलनीय**।—ऐमोन म्यूर ( एँडीका वात ), मार्क ( पक्षाघात ), सिना, नक्स, सिफाई ( खाँसी ), क्रूरम ( विचर्चिका ), केलि-आयोड (त्वचा-पर गीटियाँ ), ऐसाफि ( मुँहके भीतरका अर्बुद ), कोनायम ( पक्षाघात ), आर्जेण्ट-नाई ( खाँसी )।

**सदृश** ।—ऐमोन-म्यू कोना, आर्जेण्ट नाई, केलि आयोड, ऐसाफिट डालका, मिफाइट, सिना प्लेट ।

**शक्ति** ।—६ ठे शततमिकसे २०० शततमिक तक ।

**क्रियाका स्थायित्व** ।—४० दिन ।

---

## मेङ्गनम म्यूरियैटिकम ।
## ( MANGANUM MURIATICUM )

**दूसरा नाम** ।—क्लोराइड आव मैङ्गनिज ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—पानीमें गलाकर मूल अर्क तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—पैरकी एँडीमें और दूसरी दूसरी अस्थियोंमें दर्द, उदरशूल, दबानेसे बढना ('घटना—कोलोसिन्थ ) लक्षणमें यह विशेष लाभदायक है ।

**शक्ति** ।—निम्न शक्ति ।

---

## मैङ्गनम-आक्सिडेटम नेटिवम ।
## ( MANGANUM OXYDATUM NATIVUM )

**दूसरा नाम** ।—नेटिव ब्लैक-आक्साइड आव मैङ्गनिक ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—विचूर्ण ।

**उपयोगिता और आभास** ।—सहजमें ही थक जाना और गर्म हो जाना इसका एक विशेष लक्षण है । पतले दस्त, पेटमें दर्द, माथेमें दबाव और गर्मी, पैरकी हड्डियोंमें दर्द, पैरकी पेशीमें शिथिलता, झटका और अकड़न, एकाएक बिना कारण जोरसे हँसने लगना वगैरह लक्षणोंमें विशेषकर मैङ्गनिज खानमें काम करनेवालोंकी बीमारीमें मेङ्गनम-आक्सिडेटमको यदि अमृत की तरह कहा जाये तो भी अत्युक्ति नहीं होगी ।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—दूसरी दूसरी मैङ्गेनिज घटित दवाएं।

**शक्ति।**—१x—१२x।

---

## मैङ्गेनम सल्फ्युरिकम।

## (MANGANUM SULPHURICUM)

**दूसरा नाम।**—सलफेट आव मैङ्गोनिज।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—पानीमें गलाकर मूल अर्क तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—एकसे २ ड्रामकी मात्राके मैङ्गो-सल्फ आध पाइण्ट (प्राय: तीन छटाक) पानीमें सेवन करनेसे विरेचन और पित्तनि सारक दोनों ही काम हो जाते हैं। इसीलिये पित्तकी अधिकता, यकृतका प्रदाह और दूसरे दूसरे उपसर्गोंमें यह बहुत लाभदायक है।

कोई कोई इसे आँतोंके बलकारक रूपमें व्यवहार करते हैं। दन्तशूल और वमन और आक्षेप रोगमें भी इसका व्यवहार है।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न शक्ति।

---

## मैटह्वियोला-ग्रीसा।

## (MATTHIOLA GROECA)

**दूसरा नाम।**—स्टाक गिलि फ्लावर।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजी उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—इससे मार्फियाके दुष्परिणामकी वजहसे पैदा हुआ स्नायुशूल आरोग्य होता है। पाकाशय और अन्त्र आदिका फोडा और कैन्सर और ग्रीवा-देशीय ग्रन्थिके नाशमें यह व्यवहृत होता है। पित्त गाढा होकर, पित्तवहानलीके अवरोध लक्षणमें मैटह्वियोला अपने सम-जातीय उद्भिद थ्लेस्पि वार्साके साथ समलक्षण सम्पन्न है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—टेरिरि-चेरि, थ्लेस्पि वार्सा।

**शक्ति।**—मूल अरिष्ट और निम्न शक्ति।

---

## मेडुसा।

(MEDUSA)

**दूसरा नाम।**—जेलि-फिश, सी-नेट्ल।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—गर्मीके दिनोंमें संग्रह की हुई जीवित मछलीसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—मुखमण्डल, ओंठ, नाक, आँख, कान वगैरहकी सूजन और शोथ लक्षणमें यह लाभदायक है। उल्लिखित शोथ लक्षणके साथ त्वचापर छालेकी तरह उद्भेद और आमवात लक्षणमें यह बढ़िया काम करता है। सन्तान होनेके तीन वर्ष बाद भी मेडुसा सेवनसे स्तनमें दूध होता देखा जाता है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—एपिस, ऐस्टि-फ्लु वि, बोम्बिक्स, होमरस, मूरेक्स, सिपिया, आर्कटिया।

**शक्ति।**—निम्न-शक्ति।

---

## मिलास्टोमा।

(MELÁSTOMA)

**दूसरा नाम।**—मिलास्टोमा—ऐकार्मेनि।

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—पत्तेसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—उदरामय, मूलाधारमें (जननेन्द्रिय और मलद्वारके बीचके स्थानमें) दर्द, दोनों डिम्बोंमें दर्द। मूत्राशय, मूत्राशयो-ग्रन्थि-प्रदाह प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

ज्वर-रोगमें प्रचण्ड शीत, कम्पन, कम्पनके बाद बहुत उत्ताप और प्यास **न रहना** इसका निर्देशक लक्षण है।

**तुलनीय।**—पल्स (प्यास न रहना)

**शक्ति।**—निम्न-शक्ति।

---

## मेलिलोटस ।

( MELILOTUS )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।—मन्तव्य ।**—मेलिलोटस ऐल्बा ( श्वेत-वर्ण ) और आफिसिनेलिसके ( पीला रंग ) पेड़से मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— चेहरेकी लाली , खूनकी अधिकता , खाँसी , बाधक , मृगी , नाकसे रक्तस्राव , भय , खून मिली खाँसी , सर-दर्द , उन्माद , श्वेत-प्रदर , विषाद , डिम्बाधार का स्नायुशूल , फेफड़ेका प्रदाह , आक्षेप ।

**उपयोगिता और आभास ।**—शरीरकेसब यन्त्रों और सभी शोणिता-धारोंमें रक्तका अधिक सञ्चय करना इसकी प्रधान क्रिया है, और रक्तस्राव हो जाने बाद उस अवस्थाका घटना इसका प्रधान निर्णायक लक्षण है। सरका प्रचण्ड स्नायविक दर्द या रक्त-सञ्चय होनेकी वजहसे सरमें दर्द, नाकसे रक्त-स्राव होनेपर घटना , स्नायु-प्रधान बच्चोंकी दाँत निकलनेके समय धनुष्टङ्कार आदि आक्षेप, तड़का, अपस्मार , लाल चेहरा रहनेके साथ ही साथ पारमार्थिक विषाद , उन्माद रोगकी पहली अवस्थामें मस्तिष्क आदिमें खूनका अधिक इकट्ठा होना तथा भारीपन और उत्तेजना मालूम होना , बहुत लाली और तमतमाया हुआ चेहरा और गलेकी धमनीके फड़कनेके साथ नाकसे खून का स्राव और उसके बाद सारे शरीरमें आराम मालूम होना। चाहे किसी भी यन्त्रसे रक्तस्राव हो, उसके पहले चेहरा लाल हो जाता है और तमतमा उठता है। तकलीफ देनेवाली कब्जियतके साथ मलान्त्रका सङ्कोचन और उसमें टपककी तरह आवाज और भरापन मालूम होना। मलान्त्रमें जबतक बहुत-सा मल सञ्चित नहीं होता, तबतक पाखाना नहीं लगता—इत्यादि इसके कई मौलिक और अव्यर्थ निर्णायक लक्षण हैं। मस्तिष्कमें रक्तसञ्चयकी अधिकताके कारण यह मनोराज्यमें भी बहुत गड़बड़ी पैदा कर देता है, इसलिये, उन्माद रोगकी कितनी ही अवस्थाओंमें भी यह फायदा करता है। जिस तरह रक्तस्रावके बाद इसके अधिकांश लक्षण घट जाया करते हैं, उसी तरह बहुत ज्यादा परिमाणमें पेशाबपर पेशाब होनेपर भी रोगीके उपस्थित लक्षण घट जाया करते हैं।

## लक्षणावली।

**मन**।—हमेशा विपत्तिकी आशंका ( कक्युप्र ), पकड़ जानेका भ
( जिङ्क. ऐसा भय कि कोई पकड़ा देगा या शत्रुके पास खबर दे देगा=हायो
भाग जानेकी चेष्टा करता है ( कक्यु, डिजि, ग्लोन, हायो, नक्स-वोम, ओपि
आत्महत्या करनेकी इच्छा (दूकानमें उपस्थित खरीददारका गला काट डालने
वासना=आर्स )। दौड़कर छिप जानेकी चेष्टा करती है—क्यों कि रोगि
को विश्वास रहता है कि सभी उसको देख रहे हैं ( कोकेइन )। क्रोधी, अध
और दूसरोंका दोष देखनेवाला—परछिद्रान्वेषी ( साइक्लो, हेलोन, नक्स-वो
प्लैट. सल्फ )। भयानक उन्माद, घरमें किवाड़ी लगाकर ताला बन्द कर रख
पड़ता है, ( ऐनाक, फास )। आलसी और किसी विषयमें मन नहीं ल
सकता ( इस्क्यु, बोवि, ऐग्नस, निसिन, सिलि, आलसी=सिङ्की, कोव
चेलिडो, काक्स, हिप, इग्ने, टियुक्रि, नेट्र-म्यूर, लेक-कैन, पल्स, खब्जि, सल्फ
पढ़नेकी शक्ति न होना ( कैल्के, चिनिन-सल्फ, सैम्बुल ) अध्ययनकी इच्छा
होना ( फेर, जेल्स, हैमा, फास, अध्ययन-प्रियता=कैरिका-पेपिया )। नाव
लगातार खूनके स्रावके साथ होश न रहना, लज्जा शीलता और गालोंका ल
हो जाना ( बैराइ, कोका, कोना, कैली-फास, मैन्सिन )। अपने घर जाने
वासना ( ब्राई, कैल्के )। ऐसा मालूम होना मानो विदेशमें अपरिचि
आदमियोंके पास है ( ऐक्टि-रियुब )। चेहरेकी बहुत अधिक लालीके स
पारमार्थिक विषाद ( कैली-फास, लाई, प्लैट )। वुद्धि-वृत्तिकी प्रखरता।

**मस्तक**।—शरीर हिलानेके समय सरमें चक्कर आ जाना ( कैल्के
फास, कैली, सैम्बुल )। सरमें चक्कर आना और मिचलीके साथ मस्तिष्की
अकड़न मालूम होना और तरंगें उठनेकी तरह भाव ( ऐक्टि-रेस, ग्लोन )
सरमें दर्द,—स्नायविक या अधिक रक्त-सञ्चयके कारण ( ब्राई, ग्लोन, लैके
चेहरा और आंखें लाल हो उठती हैं, गलेकी धमनी फड़कने लगती है ( बे
ग्लोन, गुयायेक, मैग-सल्फ ) और यन्त्रणाकी अवस्थामें नाकसे रक्तका स्रा
होनेके बाद अच्छा हो जाया करता है ( ब्रूफो, फेरम, फास, मेग सल्फ )
प्रचण्ड सर-दर्द,—सरमें चक्कर आना, सुस्ती या बेहोश हो जानेके उपक्र
( कैल्के, कार्बो वेज ) के साथ मस्तिष्कमें टपक अनुभव होती है और समू
रक्त-प्रणाली इस तरह खूनसे भर जाती है, कि ऐसा मालूम होता है मानो व
फट जायगी और माथेमें किसी तरहका जखम पैदा कर देगी,—बार ब

बहुत ज्यादा परिमाणमें पेशाब हुआ करता है ( बेल, क्राटम, वेरेट ) और उससे तकलीफ बहुत घट जाया करती है।

**नाक** ।—दोनों नाकें बहुत सूखी और रुकी मालूम होती हैं। सूखी और कड़ी पपड़ियोंके टुकड़े सब निकलते हैं ( केलि-बाई, फाइटो, सिपि )। चेहरा बहुत लाल हो जाता है और तमतमा उठता है। गलेकी धमनियोंमें टपक होनेके बाद नाकसे खूनका स्राव हुआ करता है और उससे सारे शरीर की तकलीफें घट जाया करती हैं। खून चमकीला और लाल रहा करता है। किसी भी यन्त्रसे रक्त-स्राव होनेके पहले चेहरा लाल हो जाया करता है।

**मलान्त्र और मल** ।—कब्जियत, जबतक मलान्त्रमें बहुत ज्यादा परिमाणमें मल इकट्ठा नहीं हो जाता, तबतक पाखाना निकल ही नहीं सकता ( ऐल्यू, ओपि ), बीच बीचमें ३ या ४ दिनोंतक एकदम पाखाना नहीं होता, इसके बाद कई दिनोंतक नित्य पाखाना होकर फिर कई दिनोंतक पाखाना बिलकुल ही नहीं होता, मलद्वारके सङ्कोचनकी वजहसे बड़े कष्टसे पाखाना होता है, मलनालीमें टपक और पूर्णता मालूम हुआ करती है। सूतमय और दूधकी तरह सफेद रंगकी आँव निकला करती है ( ऐसेरम, बेल, कैन्थ, कक्कुर, डालका, आयोड )। भीतरी बवासीरके मसेकी वजहसे मलद्वार धकधक किया करता है और उसमें पूर्णता मालूम होती है ( सल्फ )।

**स्त्री-जननेन्द्रिय** ।—प्रदर, इसके साथ ही कमर और वस्तिके स्थान पर दर्द और तकलीफ, चलनेके समय स्राव आरम्भ हो जाता है ( इस्कु, बोवि, कार्बो-ऐन, मेग म्यूर, नेट्र-म्यू, सार्सा, स्ट्रैन=चलनेपर स्रावका बढ़ना )। आर्त्तव,—नियमित समयपर पैदा हो जाता है, परन्तु स्राव बहुत थोड़ा, रह रहकर ( कैमो, क्रियो, लैक्र-कैन, लैके, मेग-सल्फ, सल्फ, नक्स, सिकेलि, थाइवर्न ) या बहुत पतला पानीकी तरह ( डालका, फेर, नेट्र-म्यू, पल्स, ष्ट्रेमोन ), फीका ( फेर, नेट्र म्यूर, सिकेलि, थाइवर्न ) और बदबूदार ( नक्स, प्रेट )। रज स्रावके समय सरमें दर्द, सरमें चक्कर आना, पीठ और हाथ-पैरोंमें चकड़न और वस्तिगह्वरमें धीमा दर्द और नीचेकी ओर तेज खींचन मालूम होती है ( सिपि )। जरायुमें छेदनेकी तरह तेज दर्द। डिम्बाधारके स्नायुका दर्द ( कोलो, लिलि-टाइग्रि, लाई, सिपि )।

**श्वासयन्त्र** ।—खाँसी,—आक्षेपिक, रुखड़ी और सूखी, भयानक यंत्रणा और उद्वेग पैदा कर देनेवाली, रातमें थोड़ा सा श्लेष्मा निकलता है, खाँसी

क्रमसे इतनी बढ जाती है, कि रोगी किसी करवट भी सो नहीं सकता। वक्षमें श्लेष्माकी अधिकताकी वजहसे खाँसी—नाकसे खून गिरनेपर घटना। खून मिली खाँसी—खून चमकीला लाल रङ्गका। ऐसा मालूम हो मानो गला रुक जाता है अथवा ऐसा मालूम होना कि तृप्ति लाने-भर हवा खींच नहीं सकता। वक्षपर दबाव मालूम होनेकी वजहसे श्वास लेने और छोडनेमें तकलीफ, माथा और वक्षमें भार मालूम होना, फेफडेमें अधिक रक्त-सञ्चय होना।

**सार्वाङ्गिक।**—शरीरके कितने ही अंशों और यंत्रमें खूनका अधिक सञ्चय होना, रक्तस्राव होनेबाद स्नायु-प्रधान बच्चोंके दाँत निकलनेके समयकी अकडन और धनुष्टंकार आदि आक्षेप तथा अपस्मार।

**वृद्धि।**—चलनेपर, बरफ या ठण्डी हवा लगनेपर, गीले पैर रहनेपर, आँधड़-पानीके आरम्भमें और जलीय परिवर्त्तनशील वायुमें।

**उपशम।**—खूनका स्राव हो जाने बाद (विशेषकर नाकसे), बहुत पेशाब होनेपर, सोनेपर, सिर्केकी खटाई, (विनिगर) के प्रयोगसे और बैठनेपर (बेलेडोनामें, सोनेपर और विनिगरके प्रयोगसे बढना)।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—ऐमिल, ऐग्टि-क्रूड, बेल, सैङ्गिविन, स्ट्रैम, ऐमिल, ऐग्टि-क्रूड, इन कई दवाओंमें सरमें दर्दके बाद नाकसे खून गिरा करता है, पर उससे सर-दर्द दूर नही होता। चेहरा लाल, गर्म माथा और टपकनेवाली गलेकी धमनी मिले रक्त-सञ्चयकी वजहसे सर-दर्दमें (बेल, ग्लोन, लैके, ब्यूफो, मेग-सल्फ, फेरम-फास)।

**तुलनीय।**—रक्तकी अधिकतासे—बेलाडो, ग्लोनोयन, ऐल्यूम। सर-दर्दके बाद नाकसे खून गिरना—ऐग्टि क्रूड। मस्तिष्कका हिलना—सिमिसि। वात—रास। खूनकी तरह कफ—इपिकाक। नाकसे रक्त—इरिजि।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ३ रा दशमिक क्रम तक।

**क्रियाका स्थायित्व।**—डा॰ ऐलेनके मतसे ३० दिन।

---

## मेलिटेग्रिनम।

(MELITAGRINUM)

**उपयोगिता और आभास।**—यह एक जान्तव दवा है। माथेके एकजिमासे संग्रह किये हुए पीव रक्तसे स्किनर पोटैश्टाइज़रकी सहायतासे शततमिक रीतिके अनुसार क्रम तैयार होता है।

यह दुधिया पपड़ी और माथेके एकजिमा रोगमें लाभदायक है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—वेसिलिनम, ग्रेफाइटिस, मेलिलोटस, टेलूरियम।

**शक्ति।**—२०० और उच्च शक्ति।

---

## मेनिस पर्मम।

(MENIS PERMUM CANADENSE)

**दूसरा नाम।**—मून-सीड।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—इसकी जड़से मून अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है—पीठमें दर्द, सर दर्द, खुजली, मेरुदण्डमें दर्द, जीभका फूलना।

**उपयोगिता और आभास।**—बार बार जम्हाई और अँगड़ाई आना, बेचैनी और उद्वेगके साथ एक तरहके बहुत ही यन्त्रणा देनेवाले सर-दर्द रोगमें इसका लाभ प्रसिद्ध है। मुख-विवर, गलेका भीतरी भाग और शरीरकी त्वचाका सूखापन इसका एक प्रधान लक्षण है, शरीरकी त्वचाकी बहुत अधिक खुजली भी इसकी क्रियाका अन्यतम लक्षण है।

### लक्षणावली।

**मस्तक।**—सरमें दर्द, भीतरसे बाहरकी ओर दबाव मालूम हुआ करता है (ऐलियम सेट, क्रूप्रम, ग्लिनो, लाइकोप-वार्ज, नक्स मस, टिलि-

ट्रिकोल )। सरमें प्रचण्ड दर्द,—समूची पीठमें दर्द मालूम हुआ करता है ( केली-कार्ब ), और ऐसा मालूम होता है, मानो माथा फट जायगा ( ब्राई, सिङ्को, ग्लोन, नेट्र-मूर ), निर्मल वायुमें चलनेपर घटना ( ऐक्टि, कोमोक्लेड, ग्लोन, हेलिबो, लाई, निकोल, पल्स, सेनेगा, टैबाक )। रातके समय प्रचण्ड सर-दर्द पैदा हो जाता है ( हिप, कैलि ब्रोम, कैली-आयोड, ऐ-लैरु, मार्क, मार्क-कोर, ऐ-नाई, सल्फ, सिफिलिन ), बार बार अंगड़ाई और जम्हाई (सिपि, ग्लोन, ऐमिल ) और सरमें पूर्णता मालूम होना ( आर्जेण्ट-नाई, इयुपेट-पार्फोल )। पाकाशयका सर-दर्द, दर्द ललाट और कनपटीमें पैदा होता है और सरके पिछले भागमें चला जाता है, जीभ फूल जाती है ( एपिस, मार्क ) और मुख-विवर या तो सूखा रहता है अथवा उसमें बहुत अधिक लार संचय हुआ करती है। जीभ विशेषकर उसका पिछला भाग गहरे लेपसे ढका रहता है।

**प्रत्यङ्ग आदि ।**—समूची देह, विशेषकर दोनों नितम्ब खुजलीसे भरे रहते हैं, शय्याके उत्तापसे बढ़ना ( बोवि, डलिकस, लाई, मार्क, सोरिन )। दर्द,—पीठ, कमर, केहुनी और कन्धेमें रहता है, दोनों पैरोंमें ऐसा दर्द रहता है, मानो चोट लगी हो और हड्डीमें दर्द।

**वृद्धि ।**—रातमें और शय्यादिका उत्ताप लगनेपर।

**उपशम ।**—घरके बाहरी-भागमें चलनेपर।

**सम्बन्ध ।— प्रतिविष या दोषघ्न ।**— ब्राई, सिङ्कोना (डा० क्लार्क)।

**सदृश ।**—ब्राई, सिङ्को, ग्लोन, हेलिबो, ककुत्र, ऐमिल।

**शक्ति ।**—मूल अर्क और १ ला और २ रा दशमिक क्रम।

---

## मेन्था पाइपरिटा ।

### ( MENTHA PIPERITA )

**दूसरा नाम ।**—पिपामिण्टा।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—समूचे गाछसे मदर टिंचर या अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—सूखी खाँसी, सर-दर्द, ध्वजभङ्ग, सर्दी, गलेका जखम, योनि-देशमें खुजली, ज्वरके बादवाली क्षीणता।

**उपयोगिता और आभास।**—श्वास यंत्र ही इसकी प्रधान क्रिया भूमि है और कितने ही अंशोंमें यह रियुमेक्स क्रिस्पाकी तरह है। इसका प्रधान क्रिया-फल खाँसी है—स्वरनालीमें किसी तरहसे भी ठण्डी हवा या तम्बाकूका धुआं प्रवेश करते ही प्रचण्ड खाँसी आरम्भ हो जाया करती है। फ्रेंच डाक्टर डिमूरका कहना है कि "चोटके लिये आर्निका और प्रदाह आदिमें ऐकोनाइटम जैसा काम करता है, सूखी खाँसीमें "मेन्था" भी वैसा ही लाभ किया करता है। क्षयरोगीकी खाँसीतक इससे दब जाया करती है।" डा० हैन्सके मतसे बहुत अधिक आध्मान वायु सञ्चय होनेकी वजहसे पित्तशूल होनेपर भी इससे बहुत फायदा हुआ करता है। एक हिन्दू स्त्रीको लडका होनेके तीसरे महीने बडे जोरका पित्त शूल हुआ और कैल्केरिया-कार्ब, बार्बेरिस, कोलोसिन्थ और कार्डियुअस-मेरियेनसके प्रयोगसे कोई लाभ न हुआ तब डा० हैन्सकी इसी उक्तिपर निर्भर कर "मेन्था-पाई" ६ दशमिक क्रमका प्रयोग किया गया और रोगिनीकी वह यन्त्रणा ५ मिनिटमें एकादम गायब हो गयी। इससे केश भाडना भी बन्द हो जाता है।

## लक्षणावली

**श्वास-यंत्र।**—नाकके अगले भागमें बहुत दर्द और स्पर्श सहन न होना (कैल्के,कोना)। समूची वायुनलीमें स्पर्श बिलकुलही सहन न होता। निगलनेके समय गलेमें सूखापन और दर्द मालूम होता है,—मानो तालुमूलमें एक आलपीन आडी होकर रुकी हुई है (मानो मछलीका बिधा हुआ कांटा है =ऐल्यू, आर्जेण्ट-नाई, डलिकास, हिप, एपिस, लैके, नैट्र-म्यूर)। ऊँचे स्वरसे पढनेके कारण स्वर-भङ्ग (कैल्के-फ्लू, सेनेगा, बार्बास्क)। गायकोंके गानेके कुछ पहले इसका सेवन करनेपर वे बहुत देरतक ऊँचे स्वरमें गा सकते हैं। सूखी खाँसी,—बोलतेही आरम्भ हो जाती है, रोज सबेरे फोडेके भीतरवाले गाढ़े पीबकी तरह श्लेष्मा निकलता है। ऊँचे स्वरसे पढने, गलेमें ठण्डी हवा प्रवेश करने, शीत लगने या किसी तरहका झटका लगनेपर सूखी खाँसी पैदा हो जाती है। गलेमें तम्बाकूका (इग्ने), कोयलेका या लकडीका धुआं (इयुपियम) प्रवेश करते ही प्रचण्ड खाँसीका प्रकोप आरम्भ हो जाता है (रियु-

मेक्स ), कुहरेमें खाँसी बहुत बढ़ जाया करती है ( हाइपिर, सिपि )। क्षय रोगियोंको लगातार ऊपरके ऊपर खाँसी—धुआँ लगतेही खाँसी ( रियुमेक्स)।

**त्वचा।**—शरीरकी त्वचापर बहुत जखम निकलते हैं, सामान्य छिल जानेपर भी वह घावकी तरह हो जाता है ( ग्रेफ, हिप, मैङ्ग—ऐसेट, मार्क, पेट्रोल, साइलि )। लिखनेके समय बाहु और हाथमें खुजली, योनिमें खुजली ( कैलेड, ऐसिड-नाई, लाई, हेलोन ) रह रहकर कर्णमूल ग्रन्थिमें अस्त्र वेधनेकी तरह दर्द मालूम होता है, सबेरेके भोजन और दोपहरके भोजनके समय घटना।

**वृद्धि।**—शय्यासे उठनेके समय, ठण्ढी हवामें, गलेमें किसी तरहका धुआँ या ठण्ढी हवा ( किसी तरहकी भी क्यों न हो ) प्रवेश करनेपर, ऊँचे स्वरसे पढ़ने माथा झुकाने या माथा घुमानेपर ( सरमें अस्त्रके आघातकी तरह दर्द ), लिखनेके समय औरकुहरेके समय।

**घटना।**—भोजनके समय और शय्यामें सोनेपर।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—रियुमेक्स, इग्ने ड्युपियोन, हाइपिर, सिपि।

**तुलनीय।**—लैबियोट (धूएँसे बढना ), हाइपि ( कुहरेमें ), ब्रायो ( ठण्ढी हवामें बढना—रियुमेक्स )।

**शक्ति।**—३ रा दशमिक विशेषकर ३० शततमिक क्रम।

---

## मेन्था पुलिजियम।

### ( MENTHA PULEGIUM )

**दूसरा नाम।**—यूरोपमें पैदा हुआ पेनिरायल वृक्ष।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—आर्गट या सिकेलिकी तरह यह भी एक जरायु-सङ्कोचक दवा है। यूरोपमें गाँवकी रहनेवाली स्त्रियाँ प्रसव और गर्भस्रावके कार्यमें इसका व्यवहार किया करती हैं।

माथेके अस्थि-समूहोंमें दर्द और नींदके समय घारका स्राव ( मार्क-सोन) लक्षणको यह एक लाभदायक दवा है।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—मैन्या पाइपर पाइपर-मिथि, आक्से-ऐसिड, सिकेलि ।

**शक्ति ।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति ।

---

## मिनियेन्थिस ट्राइफोलियेटा ।

### ( MENYANTHES TRIFOLIATA )

**दूसरा नाम ।**—बकबिन ।

**प्रस्तुत प्रक्रिया ।**—इस वृक्षके समूचे अंशसे मदर टिंचर तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—अन्धावन, वचकी बहुत-सी बीमारियाँ, ऐंठन, दबाव देनेवाला सर-दर्द, हृत्पिण्डका दर्द, सविराम ज्वर, अङ्ग प्रत्यङ्गका फड़क उठना, पक्षाघात इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास ।**—इसके कई विशेष लक्षणोंपर ध्यान देनेसे ही इसको क्रियाका आभास मिलता है। (१) ज्वर-रोगमें शीतावस्थाकी प्रधानता, उदर और दोनों पैरोंमें बहुत शीत मालूम होना। (२) सर-दर्द,—खोपडोके ऊपरसे दबावकी तरह दर्द,—हाथसे जोरसे दबानेपर घटता है, प्रत्येक कदम चलनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो एक भारी पदार्थ माथेपर रखा हुआ है, और हाथ तथा पैर बरफको तरह ठण्ढे मालूम होते हैं। (३) नाना प्रकारको बीमारियोंमें पहले हृत्पिण्डके सम्बन्धमें आशंका पैदा हो जाती है, मानो जल्द हो कोई अनर्थ हो जायगा। (४) नासामूल, बाहु, हाथ और हाथकी अँगुलियोंमें खोचन मालूम होना, शरीरको त्वचा भी बहुत सिकुडी मालूम होती है, मानो रोगीका शरीर उस अप्रसर ( सकरी ) त्वचामें जबर्दस्ती घुसा दिया गया है। (५) विश्रामके समय, हाथ पैरका आक्षेपिक सङ्कोचन और प्रसारण ( सिकुडना और फैलना ) तथा फड़कना अर्थात लेटने या बैठनेकी अवस्थामें ही इसको वृद्धि हुआ करती है। (६)

दर्द आदि सुई गड़नेकी तरह, सुन्नता और अकड़न पैदा करनेवाला, विशेष कर खींचन या ऐंठन अथवा पक्षाघात।

## लक्षणावली।

**मन।**—नाना प्रकारकी बीमारियोंके आरम्भमें हृत्पिण्डके सम्बन्धमें एक बहुत बड़ी आशंका पैदा हो जाती है, मानो विपत्ति आना चाहती है (रास)। सभी विषयोंमें उदासीनता प्रकट करता है (नक्स-वोम, ओपि, ऐ-फास), बहुत अधिक आमोद-प्रिय और हँसानेवाला काम करता है।

**मस्तक।**—सर-दर्द, माथेकी हड्डीके ऊपर, मानो ऊपरसे दबाव पड़ रहा है (कैल्के, सिफिलिन, पेरिस, मेग-मूर, वेरेट, निकोल), दोनों हाथों से जोरसे मलने या दबानेपर घटना (ऐक्टि, आर्जेण्ट-नाई, वेल, कैल्के, ग्लोन, गुयायेक, कैलो-याई, लैके, लाई, नक्स, पल्स, सैङ्गिविन, साइलि, स्पाई, वेरेट), मानो एक भारी चीज माथेपर रखी हुई है (नैट्र-मूर, सल्फ)। प्रत्येक कदम चलनेपर ऐसा ही मालूम होता है (वेल, कैक्ट, ग्लोन, लैके), वृद्धि=सीढ़ी चढ़नेके समय (कैल्के, ग्लोन, सल्फ), हाथ और दोनों पैर बरफकी तरह ठण्डे मालूम होना (कैल्के, लैक-डिफ्लो, सिपि)। सीढ़ी चढ़नेके समय ऐसा मालूम होता है, मानो दोनों बगलसे मूर्द्धादेश दबाया जा रहा है। ग्रीवा-पृष्ठ (गर्दन) के पिछले भागसे लेकर समूचे मस्तिष्कमें दर्द हुआ करता है, माथा झुकाने या बैठे रहनेपर घटता है और सीढ़ी चढ़नेपर बढ़ जाया करता है और दृष्टिके सामने सब अन्धेरा मालूम होता है, (ड्रोसेरा)। आँखके सामने मानो सफेदी छा जाती है (वेल, कास्टि, जेल्स)। रह रहकर पलके अकड़ जाती हैं (एपिस, कैल्मी, स्पाई, वेरेट)।

**मुखमण्डल आदि।**—नींदके समय चेहरा लाल और गर्म हो जाता है (अरम-मूर, ओपि)। दोनो पैर बहुत ठण्डे और चेहरा गर्म मालूम होता है (कैल्के, फास, चेहरा गर्म पर बाकी देह ठण्डी=कैमो, सिङ्को, स्ट्रैमोन)। मुँहकी पेशियाँ और पलकोंका यन्त्रणा रहित (बिना तकलीफका) सिकुड़ना और फैलना दिखाई देता है, विशेषकर चेहरेके दाहिने पार्श्वमें (लिखने या पढ़नेकी चेष्टा करते ही पलकें फड़क उठती हैं=कोडिइन)। चबानेके समय हनुसन्धि फड़फड़ किया करती है (ऐ-नाई, ब्रोम, लैक-कैन,—मुँह फाड़ने के समय=लैके, सैबाड)। जम्हाई और खाँसनेके समय ऐसा मालूम होता

, मानो तालुके बाएँ पार्श्वमें पक्षाघात हो गया है। कण्ठ बहुत सूखा पर प्यास नहीं रहती ( ऐसाफिट, सैस्बर,—मुख-विवर बहुत सूखा पर प्यास नदारद=नक्स-मस )। कण्ठ और तालु आदिकी बहुत अधिक नीरसताकी वजहसे निगलनेके समय डक मारनेकी तरह दर्द मालूम होता है।

**अन्नाशय आदि।**—पेट फूलना और उदरमें भार मालूम होना, दिनभर ऐसा मालूम होता है, मानो पेट भरा हुआ है, पर भूख बिलकुल ही नहीं घटती, ऐसा मालूम होता है, मानो पेटमें भाफ भरी हुई है, पर बार बार वायु त्यागनेकी चेष्टाका भी कोई परिणाम नहीं होता, सन्ध्याके समय मद्यपान करनेपर यह पूर्णता बढ जाती है। पाकस्थलीसे अन्ननलीतक शीतलता ( टेबाक ) मालम होना और बहुत मिचली। पेटमें ठण्डक मालूम होना, विशेषकर हाथसे दबानेपर या सवेरे सोकर उठनेके समय। किसी समय भी प्यास नहीं रहती।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—रह रहकर बाहु अकड जाते हैं और हाथकी अँगुलियाँ टेढी पड जाती हैं, दोनों ऊरुमें ऐसा दर्द होता है, मानो रगड खा गये हैं। सोते ही रोगीके दोनो पैर काँपा करते हैं और इसी वजहसे रोगी बेचैन हो पडता है। दोनों पैर फैलाकर बैठनेके समय ऊरु और पैर चमक उठते हैं, और पैर सिकोड लेनेपर या खडे होनेपर आराम मालूम होता है। स्थिर होकर बैठनेपर चेहरा, ऊरु वगैरहकी पेशियाँ सिकुडा और फैला करती हैं। नासामूलमें ( कैल्मी-सल्फ ) और बाहु-स्तम्भ तथा हाथकी अँगुलियोंकी त्वचामें खींचन मालूम होती है, शरीरकी त्वचा भी बहुत सकरी मालूम होती हैं और रोगीको ऐसा मालूम होता है मानो उस सकरी त्वचामें उसका शरीर जबर्दस्ती घुसा दिया गया है। चलनेके समय बहुत गडबडी और कितनी ही बार कम्पन अनुभव होता है। विश्रामके समय तकलीफें बढ जाती हैं और शरीर हिलाने या रोगवाली जगहको हाथसे दबानेपर आराम मालूम होता है।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—चातुर्थक या दो दिनका अन्तर देकर आनेवाला बोखार। शीतावस्थामें प्यास नहीं रहती। हाथ और पैरकी अँगुलियोंमें बहुत शीत मालूम होता है। समूची देह विशेषकर पीठमें शीत मालूम होता है, अँगीठी या चूल्हेकी गर्मीसे थोडी देरके लिये आराम मालूम होता है, पेटमें बहुत शीत मालूम होता है ( कैम्फ )। विशेषकर हाथसे दबानेपर। मेरुदण्डमें बहुत शीत मालूम होना और

कम्पन, पैरसे जानुतक बहुत ठण्डा मालूम होना, मानो ठण्डे पानीमें डुबोया हुआ था ( गुल्फतक ठण्डा = मैग म्यूर, सिपि.—चातुर्थक ज्वरमें जानुके निचले अंश-तक ठण्डा = कार्बो वेज, डा० फैरिङ्गटन )। हाथ और दोनों पैर बरफकी तरह ठण्डे और शरीरके अन्यान्य अंश गर्म। बाहुके अगले भागकी शिरायें सब फूल उठती हैं, और दोनों पैर ठण्डे मालूम होते हैं ( पल्स )। शीतावस्थाकी प्रबलता। उत्तापावस्था,—प्यास न रहना, चेहरे पर गर्मीकी अधिकता और जाड़ा मालूम होना। समूची देह बहुत गर्म पर पसीना या प्यास नहीं रहती। रह रहकर उत्ताप पैदा हो जाता है, इसके साथ ही कान और गालोंमें गर्मी। प्रचण्ड उत्ताप और प्रलाप। पसीनेवाली अवस्था—सोनेके कुछही बादसे रात-भर पसीना हुआ करता है। मुँहका स्वाद कड़वा, मीठा। राक्षस भूख और माँस खानेकी अधिक इच्छा होना। चायना या क्विनाइनके अधिकी अपव्यव-हारसे पैदा हुआ बोखार।

**वृद्धि**।—विश्रामके समय, सोनेपर, चबानेपर और सीढ़ी चढ़नेके समय।

**उपशम**।—रोगवाली जगह हाथसे मलने या दबानेपर, माथा झुकाने और शरीर हिलानेपर।

**सम्बन्ध**।—**प्रतिविष या दोषघ्न**।—कैम्फोरा। अनुकूल सम्बन्ध। कैम्प, लैके, लाई, पल्स, रास, वेरेट।

**सदृश और तुलनीय**—।कैक्ट ( माथा भारी ), वैल्के ( उठनेपर बढ़ना ), जेल्स ( दबावकी तरह सर-दर्द ), मैग-म्यूर, पैरिस, सिपि, ग्लोन, कार्बो-वेज, विरिङ्गम, ( सर-दर्द )। लैकेसिस (सविराम ज्वर)—पैर ठण्डे मालूम होना।

**शक्ति**।—३ से दशमिकसे ३० शततमिक।

## मिफाइटिस प्युटोरियस।
## ( MEPHITIS PUTORIUS )

**दूसरा नाम।**—स्कङ्क ( Skunk )।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—अमेरिकामें जगह जगह स्काङ्क नामक एक तरहका हिंसक जन्तु मिलता है। यदि कोई दूसरा जानवर उसका पीछा करता है तो एक तरहका जलीय पदार्थ उसके मलद्वारसे बहुत दूरतक निकला करता है और यह बदबूदार रस आँखमें लगनेपर पीछे दौड़नेवाला जीव अन्धा हो जाता है। यही रस सुरासारमें मिलाकर यह दवा तैयार की जाती है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—दमा, अन्धापन, सहजमें ही दम बन्द हो जाना, जाड़ेका सहन न होना, आँखकी बीमारी, हुप खाँसी, स्वरनालीका आक्षेप।

**उपयोगिता और आभास।**—डा० फैरिङ्गटनने इसका इस तरह आभास दिया है—स्नायु-विधानपर ही इसकी क्रिया प्रकट हुआ करती है। जब शरीर क्लान्त और सुस्त हो पड़ता है उस समय इसका निम्न क्रम सेवन करनेपर सुस्ती दूर होकर नयी ताकत पैदा हो जाती है। इसका प्रधान लाभ हुप-खाँसीमें दिखाई देता है। इसके द्वारा स्पष्ट लक्षणवाली और प्रबल तथा स्पष्ट स्वरयन्त्रका आक्षेप मिली और अन्तमें "हुप" शब्द होनेवाली खाँसी पैदा हो जाया करती है। मैंने इसे व्यवहार कर देखा है कि वाह्यत तो इससे रोग बढ़ा हुआ मालूम होता है परन्तु वास्तवमें यह रोगके भोग कालकी तकलीफों को घटा देता है। सर्दीके लक्षण आदि बहुत थोड़े रहते हैं, पर खाँसीके अन्त में स्पष्ट आक्षेपिक हुप शब्द सुन पड़ता है—ऐसे स्थानपर ही इस दवाको चुनना चाहिये। रातमें और सोनेपर यह खाँसी बढ़ जाया करती है। बच्चोंको ऐसा मालूम होता है कि श्वास रुक जायगी। साँस नहीं छोड़ सकता, और कभी कभी धनुष्टङ्कार भी पैदा हो जाता है। खायी हुई चीज कै कर देता है, कभी कभी भोजनके ३।४ घण्टे बाद भी वमन होता है। पानी आदि पीनेपर वह उसकी स्वरनलीमें प्रवेश कर जाता है। शराबी और यक्ष्मा रोगियोंके श्वास-रोगमें यदि ड्रोसिरासे लाभ न हो तो बहुतोंके मतसे मिफाइटिस विशेष

फायदा करता है। मिफाइटिसका रोगी शीत बहुत सहन कर सकता है और दूसरोंकी अपेक्षा उसे कम जाडा मालूम होता है। बरफकी तरह ठण्डे पानीसे भी शरीर धोनेपर उसे बहुत आराम मालूम होता है। अन्यान्य लक्षणोंमें आगे लिखे कई प्रधान लक्षण हैं:—पेशाबके वेगके साथ हटनेवाला दर्द, सूक्ष्म स्नायुओंको अस्थि-स्पर्श करनेवाली कपकपी और मानसिक उद्वेग, दोनों पैरोंमें अधिक रक्त-संचय होनेकी वजहसे रातमें नींद खुल जाती है (अरम), दोनों पैरोंमें अस्वाच्छन्द्य मालूम होता है, मानो ये सुन्न हो जायेंगे, कल्पनाकी प्रधानताकी वजहसे बुद्धि वृत्तिका परिचालन नहीं कर सकता, ऐसा बका करता है, मानो नशा खा लिया है, सरमें पूर्णता मालूम होना और भीतरसे बाहरकी ओर दबावकी तरह मालूम होना तथा भयानक यंत्रणा, माथेमें गडबडी और सुन्नता मालूम होना, माथा बहुत बड़ा मालूम होता है। माथेके पिछले भागमें भार और दबाव मालूम होना, मानो कोई इस जगहको अँगुलीसे दबा रहा है, आँखोंका प्रदाह या आँखोंमें लाली, अन्धेरा दिखाई देना, पढनेपर ऐसा मालूम होता है मानो अक्षर सब आपसमें मिल जाते है।

## लक्षणावली।

**मन**।—कल्पनाकी अधिकताकी वजहसे रोगी अपनी बुद्धि-वृत्तिका परिचालन नहीं कर सकता (काफि)। बहुत बकता है—मानो मतवाला हो गया है। सरमें उत्ताप मालूम होना और उत्तेजना। सामान्य या काल्पनिक विषयोंमें महा क्रोध (थोडीसी बातमें क्रोध=कक्युल, हिप, मेजेर, नेट्र-म्यू)।

**मस्तक**।—सरमें चक्कर आना,—एकाएक माथा झुकानेपर (ऐकोन, कैमो, कास्टि, इग्नियुना, केली-कार्ब, लैके, नक्स-वोम, पल्स), बैठनेके समय (कैमो, पल्स)। माथा हिलानेपर (कास्टि, लैक-डिफ्लो, फास)। शय्यामें करवट बदलनेके समय (कास्टि, कोना, सल्फ) और सन्ध्याके समय (ग्रेफ, केली-कार्ब, लैक, रास-वेन)। सरमें चक्कर आना। मस्तिष्ककी दुर्बलता और माथेका आकार मानो बडा हो गया है (कोरैल-रूब, लैक डिफ्लो) ऐसा मालूम होता है तथा चित्तकी अप्रफुल्लता और सरके पिछले भागमें दबाव मालूम होना,—सरके पिछले हिस्सेमें दबानेकी तरह दर्द,—मानो एक अंगुलीके अगले भागसे दबा रहा है। सवारीपर घूमनेके समय सर-दर्द (कक्युल, कार्बो, नक्स-मस, सिपि)। मानो माथा परिपूर्ण होकर, माथे की खोपडी ऊपरकी ओर उठ रही है ऐसा अनुभव होना (ऐक्टिया)।

**आंख ।**—छोटे अक्षरोंमें छपी पुस्तक पढ़ नहीं सकता ( कैडमी-सल्फ, नेट्र-कार्ब )। ऐसा मालूम होता है कि अक्षर सब आपसमें मिल जाते हैं ( आर्टिमि-वाल, कैम्फो, कोना, फेर, ग्रेफ, लाइ मर्कोरियस—पेर, नेट्र-म्यूर, लैक-कैन )। सरमें दर्द और आँखमें दर्दके साथ देखनेकी शक्तिकी कमजोरी ( ग्लोन, फास, फाइटो, जिङ्क )। आँखमे दर्द,—किसी ओर नजर फेरनेके समय इस ढंगका आँखोंमे दर्द होता है मानो आँखमें कुछ अड़ा है, या दृष्टि शक्तिमें बहुत जोर पड़ रहा है। आँखमें सुई गड़नेकी तरह दर्द ( बैप्टि, नेट्र-कार्ब, स्याइ, सल्फ )। सबेरे और सन्ध्याके बाद आँखमें डंक मारनेकी तरह दर्द ( एपिस, कास्टि, सिपा ) और खुजलाहट ( नेट्र-म्यूर, रगड़नेपर घटना=कास्टि )। आँखमे मानो आग गिर गयी है, इस ढंगका प्रदाह और उत्ताप मालूम होता है ( आर्जेण्ट-नाइ, ऐसिड-बेन, कैमो, जिन्को, मैंगे, सल्फ )। आँखका भीतरी अंश लाल हो उठता है,—चोटकी वजहसे काला दाग पड़नेकी तरह। पलक खोलनेपर ऐसा मालूम होता है कि काँच टूट गया (क्रोटेलसके प्रयोगसे यह लक्षण दूर हो गया था )। आँखकी सफेद अंशकी शिरायें सब खूनसे भर जाती हैं। रतौंधी ( बेल )। पलकपर टपककी तरह दर्द,—मानो गुहौरी या अंजनी हो जायगी।

**मुख-विवर ।**—क्षय हुए दाँतमें दर्द। दाँतकी जड़में रह रहकर धक्का या चिलक मारनेकी तरह दर्द होता है, दाँतमें टपक हुआ करती है। उपवासके समय ऐसा मालूम होता है, मानो माथा फूल गया है या बढ़ गया है। मुंहमें ताँबेके जंगका स्वाद। बहुत थकावट मालूम होना और खानेपर सो जानेकी इच्छा ( लाइ )। सबेरे भूख न लगना और तम्बाकूके धूएंसे घृणा ( कैम्फो, केल्थ, कार्बो-ऐन, इग्ने, नक्स वोम )। बार बार पेशाबका वेग, विशेष कर रातमें, पेशाब बहुत साफ, पर सबेरे गदला हो जाता है। दोनों गाल फूले मालूम होते हैं ( खाँसीके साथ )। नमकीन पदार्थ खानेकी इच्छा।

**श्वासयन्त्र ।**—पानी आदि पीनेपर वह स्वरनालीमें घुस जाता है और विषम लगता है इसके साथ ही प्रचण्ड खाँसी पैदा हो जाती है। खाँसी—पानी पीनेपर ( विषम लगनेकी वजहसे=ऐकोन ड्रायो, मेनमिन, नक्स मस, सोरिन, स्क्विला ), बोलनेपर (ड्रायो, मैङ्ग, रियुमेक्स, ष्ट्रैम) या ऊंचे स्वरसे पढ़ने पर ( मेन्या-गार्ड, नक्स वोम, फास )। आक्षेपिक खाँसी—शून्यगर्भ या गभीर, खाँसनेपर वक्षमें दर्द और खाल उधड़ जाने जैसा मालूम होना तथा स्वरभङ्ग

मालूम होना। सांस लेनेके समय श्वास रुक जानेका उपक्रम और सांस छोड़ने को शक्तिका न रहना, खाँसते खाँसते खाई हुई चीज के हो जाती है—भोजन के ३—४ घण्टे बाद भी ऐसा हो हुआ करता है। कभी कभी धनुष्टङ्कार आदि अकड़नतक पैदा हो जाती है, रातमें और सोनेपर बढ़ना, सवेरे बलगम कुछ ढीला रहता है, और थोड़ी मात्रामें कफ निकलता है। दमाकी और क्षय रोगियोंका श्वासरोग—मानो वायुनलीमें गन्धकका धुआं प्रवेश करनेकी वजहसे ऐसा हुआ है (कैमो, लाई, पलस—यक्ष्मा रोगीके श्वासरोगमें ड्रोसेराके प्रयोगसे कोई लाभ न होनेपर) और नींदके समय (सल्फ—दिनमें सोनेके समय=कार्बो-वेज, नींद खुलनेपर=लैके, यक्ष्मा रोगीके श्वास रोगमें—रियु मेक्स, और स्टिक्टा विशेष लाभदायक है, रातमें २ बजेसे बढ़ जानेपर=रियु-मेक्स और फाड़नेकी तरह सर-दर्द रहनेपर स्टिक्टाका प्रयोग करना चाहिये—फैरिङ्गटन)। वक्षस्थल छूने या दबानेपर दर्द मालूम होता है—विशेषकर छींक और खाँसीके समय।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—गर्दनके पीछेकी पेशीपर खींचन पड़ना या अकड़न। गलेके दाहिने पार्श्वमें दर्द, दोनों बाहुओंमें वातकी वजहसे दर्द और पक्षाघात की तरह खींचन मालूम होना, हिलानेपर घटना। बाहुके ऊपर भार देनेपर वह काँपा करता है (ऐस्टेक)। रातमें दोनों पैरोंमें खून अधिक सञ्चय होनेकी वजहसे नींद खुल जाती है (आरम)। उरुशिखरसे पैरतक वात रोग हो जाना और एँड़ीके नीचे भी सन्धिवातका दर्द मालूम होता है। दोनों पैर मानो सुन्न हुए जाते हैं, उनमें ऐसी ही बेचैनी मालूम होना (सिनि, जिङ्क, वेलि, स्टिक्टा, कास्टि) दोनों जानुओंमें बहुत दर्द। बायें हाथमें बहुत ही बेचैन कर देनेवाली सिकुड़न और बाएं पैरमें आक्षेपिक दर्द। पैरके तलवेमें सुई गड़नेकी तरह दर्द, परके अंगूठेमें ऐसा मालूम होता है मानो चिमटेसे मांस निकाल रहा है। कदर या गट्टेमें दर्द और जलन। बार बार पेशाबके वेगके साथ घूमनेवाला दर्द। कभी कभी ऐसा मालूम होता है मानो बिजली की आगकी चिनगारियां आकर शरीरमें लग रही हैं, चित्तकी बहुत अधिक अप्रफुल्लता और आलस्य मालूम होनेके साथ ही छूने या हिलानेपर पेशियोंमें बहुत दर्द मालूम होता है और बार बार अंगड़ाई लेना और हाथ पैर आदिका फैलाना। सूक्ष्म-अस्थि सम्बन्धी स्नायविक कपकपी और मानसिक उद्वेग।

**निद्रा।**—बार बार जम्हाई और आँखसे आँसुओंका स्राव। दिनमें प्रबल औंघाई, यहांतक कि बन्धु बान्धवोंके साथ बात करते करते हो सो जाता है। रातभर नींद नहीं आती। थोड़ी देरतक सोने बाद या बहुत सवेरे नींद खुलने पर भी शरीर और मन प्रफुल्ल मालूम होता है (मेन्यापाई)। दोनों पैरोंमें अधिक रक्त सञ्चय होनेकी वजहसे रातमें नींद खुल जाती है, जीवन्त सपने सब याद रहते हैं। निद्रित अवस्थामें श्वासरोगका प्रकोप, जागनेपर कुछ देरतक स्थायी रहता है (सल्फ)। सपनेमें घूमना—निद्रित अवस्थामें घूमनेके समय रोगीकी आँख खुली रहती है और चेहरेपर क्रोध दिखाई देता है।

**वृद्धि।**—रातमें और सोनेपर, विश्रामके समय, सवेरे और छूनेपर।

**घटना।**—बरफकी तरह ठण्ढे पानीसे शरीर धोनेपर, सोधे होकर बैठनेपर और शरीर हिलानेपर।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—कैम्फो, क्रोटेलस-होर।

**सदृश।**—क्लोरेल-हब, ड्रोसेरा, रियुमेक्स, स्टिक्टा, आरम, इग्ने, मिनियेन, कास्टि, ऐकि, ऐगार, लैके, कैस्टोर, मस्कस, मेन्या-पाई, प्लेट।

**तुलनीय।**—ड्रोसेरा (क्षय-कासकी खाँसी), क्लोरेलि (हुप-खाँसी), रियुमेक्स (रातमें खाँसी), स्टिक्टा (सर-दर्द), बेलाडो (रातमें अन्धापन), इग्नेशिया (तम्बाकूका धुआँ), लैकेसि (सहजमें दम रुकनेका भाव), मस्कस (स्नायविक लक्षण)।

**शक्ति।**—१ ली से ३ शततमिक या उससे अधिक क्रम।

---

## मक्युरियेलिस पेरेनिस।

### (MERCURIALIS PERENNIS)

**दूसरा नाम।**—डाग मर्करी।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—खिले हुए मनसा जातीय वृक्षसे अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक हैं:—अन्धापन, स्तनमें दर्द और सूजन, आँखोंका प्रदाह, वाधक, आँखसे आँसू बहना, आध्मान, पलकोंका पक्षाघात, देरसे रजःस्राव, आमवात, प्लीहा, जीभका पक्षाघात, सरमें चक्कर आना।

**उपयोगिता और आभास।**— चोटकी तरह इसमें भी जलन वगैरह लक्षणोंकी प्रधानता रहती है। आँख और नाकमें उत्तेजना, पाखाना हो जाने बाद कूथन इत्यादि लक्षण दिखाई देते हैं। इसके द्वारा शरीरके श्लैष्मिक झिल्ली-भरे द्वारोंमें अत्यधिक सूखापन पैदा हो जाता है, मुख-विवर और गलेकी भीतरवाली श्लैष्मिक-झिल्ली पूरी तरह निरस हो जाती है, यहांतक कि मुंहमें चीनी डाल देनेपर भी वह नहीं गलती, भोजनके बाद यह सूखापन छूट जाया करता है। मुंहसे निकली हुई हवा इतनी गर्म रहती है, कि उसके छू जानेपर दोनों ओंठ सूख जाते हैं और निरस हो जाते हैं। खूब कसावटका भाव,—मानो ललाट एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्व तक एक बन्धनसे कसकर बाँधा हुआ है; नीचेकी ओर खींचनेवाला दर्द,— मलान्त्रमें दर्दके साथ मानो कमर टूटी जाती है, वक्ष-स्थानमें और उरु शिखरमें नीचेकी ओर खींचन, मानो आँत उतरेगी। सीढ़ी चढ़नेके समय सरमें चक्कर आना, माथा भारी मालूम होना,—मानो एक भारी चीज माथेके तकियेके ऊपर दबाये हुए हैं, नाकका अस्तित्व मालूम होना अर्थात ऐसा अच्छी तरह अनुभव होना कि नाक है। हरेक शिरामें टपक, कम्पन और उत्तापका सचार मालूम होना, रज. स्राव देरसे और थोड़ा और रजोरोध तथा उत्तेजना, यन्त्रणा और स्तनमें सूजनके साथ वाधककी बीमारी, ज्वराधिकारमें दाहिने बाहु और छातीकी दाहिनी ओरसे शीत आरम्भ होकर क्रमसे समूची देहमें फैल जाता है; ठण्डे दाहिने बाहुके रोएँ खड़े हो जाना और इसके बाद क्रमसे सारे शरीरमें इस भावका (लोमहर्षण) फैल जाना, शरीरके दोनों पार्श्वमें बदबूदार पसीना निकलना—विशेषकर दोनों बाहुओंमें और हाथकी शिराका फूलना इत्यादि कई इसके प्रधान निर्णायक लक्षण हैं।

## लक्षणावली।

**मन।**— उत्तेजन-शील प्रकृति, विषाद प्रिय, दुःखित और तन्द्रालु।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना, सीढ़ी चढ़नेके समय (ऐ-क्रोमिक, फोरेन, कोना, फाइजस)। माथा मानो हवासे फूल उठता है—ऐसा अनुभव

होना और माथेमें जड़ता। मस्तिष्कमें चमाचटका भाव और सुनकी तरह मालूम होना ( ग्रेफ ), माथा बड़ी तकलीफसे हिलाया जा सकता है ( बार्बा )। ललाट और चक्षु गोलकके ऊपरी भागमें बहुत खींचन मालूम होना और माथा झुकानेपर मानो भीतर खींचनकी वजहसे ऐसा अनुभव होना कि कुछ बाहर निकलनेका उपक्रम हो रहा है। मूर्द्धदेशमें जलन मालूम होना ( आर्द्द कोल्को, आइपिर, नेट्र मूर, सल्फ )। ललाटके बाए अंगमें और बाईं कनपटीमें चिलक मारनेकी तरह दर्द, घरमें प्रवेश करनेपर बढ़ना ललाटमें दर्द, ठण्डे प्रयोगसे और रगड़नेपर बढ़ना। माथेमें चोटके बाद सर-दर्द। ललाटके एक प्रान्तसे दूसरी ओरतक ऐसा मालूम होना मानो एक बन्धन द्वारा कसकर बाँधा हुआ है ( इग्निशो )।

**आंख।**—पलकोंमें बहुत भार मालूम होना और सूखापन मालूम होना, आंखें सहजमें खोली या बन्द नहीं की जा सकती। आंखोंमें जलन और दर्द, दोनों चक्षु गोलक मानो भीतरसे दबावके कारण बाहर निकल आना चाहते हैं। पलकोंका कांपना और फड़क उठना, विशेषकर बाईं आँख मिट-मिटाया करती है ( क्रोकस )। क्षीण दृष्टि, सामने एक पर्दा या मकड़ेका जाल लगा हुआ है ( कास्टि, क्रोक, आयोड, लोरो, लिथि, नेट्र-मूर, फास, सल्फ )।

**नाक।**—नाकसे निकली हुई हवा बहुत ठण्डी रहती है ( पहले गर्म, उसके बाद ठण्डी )। नाकमें सुरसुरी और जलन होती है ( आर्ज-मेट, कैमो, सिरम-बेर )। ऐसा मालूम होता है, मानो पाकस्थलीसे नाकमें उत्ताप चढ़ता है। अपनी नाक है—ऐसा अनुभव होना। नाकके छेदके मुंहमें जखम हो गया सा मालूम होना ( कैयोलिन, रास )। "रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसकी दो नाकें हैं।"

**मुख-विवर आदि।**—मुखमण्डल और माथेकी त्वचामें बहुत खींचन मालूम होती है ( ऐसा फिट, रास )। चेहरा ठण्डा अनुभव होता है ( ऐब्रोट, आर्स कोल्को, वेरेट )। मुंहसे निकली हुई गर्म हवा लगनेपर दोनों ओंठ निरस हो जाते हैं और सूख जाते हैं ( नेट्र-कार्ब ) और प्यास बढ़ जाती है ( हैमा )। मुख विवरके बहुत सूखापनकी वजहसे जीभमें बहुत जलन होती है ( आर्स, कैल्कु, कैप्स, जिम्नो, मैग्ने )। जीभके ऊपर और ओंठ तथा गलेके भीतरी प्रदेशमें जलन पैदा करनेवाली रस भरी गोटियां या छोटे छाले सब निकलते हैं और

आपसमें मिलकर फैलनेवाले जख्म पैदा कर देते है। मुख-विवर इतना सूखा और निरस रहता है कि मुंहमें चीनी रख देनेपर भी वह नहीं गलती, कण्ठमें जलन और सूखापन मालूम होता है। तालु, गलेकी गाठ, और तालुमूलके पिछले भागमें जखम पैदा हो जाता है ( आरम, केलि-बाई, फाइटो, सल्फ, विङ्को )।

**पाकशय और अन्त्राशय आदि।**—पाकस्थलीमें बहुत शीत और जलन मालूम होती है, हवा छूटनेपर घटना। भोजन करते ही ( आर्स, ब्राई, फेर, इपिक, ओलियेन, फास, साइलि, सल्फ )। पाकस्थलीके पिछले गह्वरमें मुर्गेके अण्डेकी आकृतिवाले अर्बुद पैदा हो जाते है ( कोमल=हाइड्रेस्ट; नारंगीकी तरह=मेजेर ), उसे दबानेपर दर्द बढ जाता है और इस जगहपर वस्त्र आदिका भार सहन नहीं होता ( मेजेर )। पेटमें धक धक किया करता है ( कर्नास, इग्ने, आयोड, केली-कार्ब, लैक-कैन, लाई )। यकृत-प्रदेशसे प्लीहातक ऐसा दर्द मानो दबाया जा रहा है। प्लीहामें बहुत गर्मी मालूम होना ( ऐसाफिट ) और दबाव मालूम होना, सोनेपर बढना ( कार्बो-वेज, क्रियो, नेट्र-म्यूर )। यकृतमें सुई गडनेकी तरह दर्द ( केलि-कार्ब )। उदरमें हुडहुड गुडगुड शब्द और बहुत अधिक वायु निकला करता है ( लाई )। मलद्वारमें जलन और उत्तेजना और मलान्त्रमें ऐसा मालूम होता है, मानो उसे नीचेकी ओर ढकेला जा रहा है तथा कमरमें खींचन और दबाव मालूम होता है। मलद्वारमें खुजली ( ऐ-पलू, कार्बो-वेज, सिना, ग्रैफ, ऐ-नाई, नक्स, पोलिगोन-पैण्टेट )। लगातार आँतोंमें दर्द—इसके साथ ही पतले दस्त आना ( कैमो, कोलो, डायस्को, गैम्बोज, रियुम, वेरेट )। थोडे परिमाणमें वेग देनेके बाद बहुत ज्यादा परिमाणमें पतला पाखाना होता है ( वार्बेस्का )।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—रजःस्राव बहुत थोडा होता है और बहुत देरसे होता है। आर्त्तवका न निकलना या रजोबन्ध। बाधक—स्राव बहुत ज्यादा और उस समय ऐसा अनुभव होना, कि हरेक शिरामें गर्म खून प्रवाहित हो रहा है, बहुत ज्यादा मानसिक उद्वेगकी वजहसे रोगी बेहोश हो जाता है, श्वास-कष्ट, समूची देहमें, विशेषकर माथे और चेहरेमें गर्मी पैदा हो जाना और उठनेकी वजहसे पसीना निकलना। हाथ-पैरोंमें भार और कपकपी मालूम होती है, दूसरे दिन दोनों स्तन बहुत फूल जाते हैं और उनमें दर्द होने लगता है, तीसरे दिन सरमें दर्द और बहुत सुस्ती पैदा हो जाती

है और रोगिणीको बाध्य होकर खाटमें पड़ जाना पड़ता है, तीसरे दिन रजःस्राव आरम्भ होकर तीन दिन या पूर्वकी अपेक्षा कुछ कम दिन ही हुआ करता है।

**हृत्पिण्ड।**—हृत्पिण्ड-प्रदेशमें खूनका उठना। हृत्पिण्डका कसावट का भाव (कॉक्ट)। हृत्पिण्ड और पाकस्थलीके भीतर उदरके ऊपरी अंशमें मानो छ छ सों सों और टपक जैसा हुआ करता है और इसके बाद गड़गड़ दप दप और कम्पन अनुभव हुआ करता है और ऐसा मालूम होता है, मानो सभी शिरायें खूनसे भर गयी हैं और फूल उठी हैं. उपविष्ट अर्थात बैठनेकी अवस्था में मलाशयकी मूल-धमनी धकधक किया करती है, वह ऊपरसे स्पष्ट मालूम होती है, माथेमें जड़ता और स्तम्भित भाव, मानो शरीरका सारा खून बड़े वेगसे जाकर माथेको भर रहा है। श्वासकृच्छ्रताके साथ कलेजा काँपना और माथा झुकानेपर छातीमें कसावटका भाव।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—ऐसा मालूम होना मानो कमर टूटी जाती है और चरचराती है। हाथ-पैरोंमें बहुत कमजोरीकी वजहसे रोगी बाईं ओर गिर जाना चाहता है। सब प्रत्यङ्गोंमें चिलक मारनेकी तरह खींचन, छेदने और सुई गड़नेकी तरह दर्द मालूम होना। हाथकी शिरायें सब फूल उठती हैं। बाएँ कन्धेके शिखर-देशमें नीचेकी ओर खींचनेवाला दर्द,—मानो आँत उतरना चाहती है। समूची देह शून्यमय और सुन्न जैसी मालूम होती है। शरीर हिलानेपर पेशीमण्डलीमें (सब पेशियोंमें) दर्द होता है। बार बार जम्हाई आती है और आलस्य मालूम होता है। नींद सपने-भरी और उससे तृप्ति नहीं होती।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—दाहिनी बाहु और वक्षके दाहिने पार्श्वसे शीत पैदा होकर क्रमसे समूचे शरीरमें फैल जाता है (बाएं बाहु और हाथसे आरम्भ=कार्बो-वेज,—शरीरका समूचा बायाँ पार्श्व आक्रान्त हो जाता है=कास्टि), सिहरावन, सुस्तीकी अधिकता, कमजोरी, हाथ पैरोंमें दर्द और लगातार औंघाई। ठण्ढी दाहिनी बाहसे रोयें खड़े हो जाना आरम्भ होकर सारे शरीरमें फैल जाता है, आधी-रातके बाद शरीरके दोनों ही पार्श्वोंमें विशेषकर दोनों बाहुओंमें बदबूदार पसीना निकलता है। देह ठण्ढी और जाड़ा मालूम होता है तथा दोनों गाल लाल हो जाते हैं, रातके ८ बजनेके समय पाकस्थलीके भीतरसे जाड़ा आरम्भ होकर दाहिनी बाह, वक्ष और उदरके

दाहिने पार्श्व और दाहिने ऊरु-शिखरतक फैल जाता है। रातके ४ बजनेके समय उत्ताप और प्यास और दाहिने अङ्गमें पसीना होने लगता है तथा चेहरे की शिरायें सब फूल जाती हैं ( कैम्फो सिङ्को, ह्यायो, लेडम, पल्स )। माथा, चेहरा, हाथ और पैरोंमें प्रचण्ड उत्ताप और तेज प्यास, रातके ३ बजेसे सवेरे तक या नींदके बाद पसीना निकलना आरम्भ हो जाता है और प्यास मालूम होती है।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—ऐकोन, बेनाडो।

**तुलनीय।**—ऊपर सीढ़ी चढ़नेपर बढ़ना—बोरेक्स। पाखाना हो जाने बाद काँखना—मार्क, सोल। नीचेकी ओर खींचनकी तरह दर्द—लिलियम। माथा सुन्न—ग्रेफाइटिस इत्यादि।

**सदृश।**—ऐसिट-क्रूड, ऐसाफिट, बोर, कैप्स, ऐकालिफा, कास्टि, ग्रेफ, केली-बाई, क्रियो, लेके, क्रोटोन, लेडम, लीलि-टाई, मेग-म्यूर, मार्क-सोल, नेट्र-म्यूर, ऐ-नाइ, नक्स, नक्स-मस, प्लैटे, फ्ओडो, स्ट्रैम, सल्फ, ऐ-सल्फ, थूजा।

**शक्ति।**—१म दशमिकसे ३० शततमिक क्रम।

---

## मर्क्युरियस-ऐसिटिकस।

### ( MERCURIUS ACETICUS )

**दूसरा नाम।**—सब ऐसिटेट आव मर्करी, मर्क्युरियस ऐसिटेट।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्ण।

**उपयोगिता और आभास।**—मार्क-सोल और मार्क-ऐसिटिकसके लक्षणमें कोई विशेष प्रभेद नहीं है। निगलनेके समय मार्कसोलका और खाँसनेके समय मार्क-ऐसेटिकसके गलेमें दर्द होता है। पुं-जननेन्द्रियका दर्द, ठण्डे पानीसे स्पष्ट बढ़ जाता है और थोड़े गर्म पानीसे नहानेपर घटता है। इस लक्षणवाले उपदंश रोगमें यह विशेष लाभदायक है। प्रत्येक अमावस्याके समय ऋतुस्राव या प्रतिवार ३।४ दिन आगे बढ़कर ऋतुस्राव लक्षणवाले स्त्री-रोगको यह शीघ्र आरोग्य करता है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—लूना, मार्क-सोल।

**शक्ति।**—३ x—३०।

## मर्क्युरियस-बिन आइयोडेटस-कम-कैलि-आयोडेटम।

( MERCURIUS BIN IODATUS CUM-KALI-IODATUM )

**दूसरा नाम।**- डबल आयोडाइड-आव-मर्करी एण्ड पोटैसियम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—तरल आकारसे मूल अर्क तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**— सहजमें ही सर्दी लगना, बार बार छींक, खांसी, चक्षु और नासिकासे पानीकी तरह स्राव, सर्दी-ज्वर, सर-दर्द, मुंहसे लारकी तरह श्लेष्माका स्राव (कैलि बाई) प्रभृति लक्षणोंमें (इयुपे, डाल्का, नैट्रम स, रास टक्स, इयुफ्रे, सेपा) विशेषकर इन्फ्लुएंजा रोगमें विशेष लाभदायक है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—हिपर, सोरि, सेपा, इयुपेटो, रास, डाल्का, नैट्रम-स, इयुफ्रे।

**शक्ति।**—६—२००।

---

## मर्क्युरियस।

( MERCURIUS VIVUS AND SOLUBILIS )

**दूसरा नाम।**—पारा, ब्लैक आक्साइड आव मर्करी और क्विक सिल्वर।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—(१म) मर्क्युरियस साल्यूबियुलिस हनीमानी। पारा शोधकर नाइट्रिक-ऐसिड गलाने बाद जो तरल पदार्थ पैदा होता है, उसका विचूर्ण बना लिया जाता है। (२ तीय) —मार्क (वाइवस)। क्विक सिल्वर, मैटालिक मर्करी, हाइड्रार्जिरम। पहले विचूर्ण इसके बाद तरल क्रम तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है।— विशेष-बात [दोनों प्रकारकी दवाओंका आरोग्य लक्षण यहां एक साथही लिखा जाता है, कहींपर मार्क साल्यूबिलिस दिया जाता है, कहीं मार्क-वाइवस दिया

गया है—डा० क्लार्कने किसीको भी प्रधानता देनेके लिये नहीं कहा है, पर "स" और "व" लक्षणमें उसका प्रभेद बताया है, वही इस स्थानपर लिखा जाता है]। फोड़ा (स), रक्ताल्पता, उपक्षत, उपाङ्ग-प्रदाह, प्रमेह (स), हड्डीकी बीमारी (स), सु इका सड़नेवाला जखम, सर्दी (स), उपदंश, छोटी माता (स), खाँसी, दाँत निकलनेका विकार (स), अतिसार (स), रक्तामाशय और अजीर्ण (स), खसड़ा, दुबलापन, चर हुई त्वचा या पानी लगना (स), आँखकी बीमारी (स), वात, मूर्च्छा, ज्वर, ग्रन्थिका फूलना (स), वात-रक्त (स), मसूढ़ेमें फोड़ा (स), मसूढ़ेका अस्वस्थभाव (स), हृत्पिण्डकी बीमारी (स), दादकी तरह उद्भेद (स), जलातङ्क, कामला (स), सन्धि समूहोंकी बीमारी (स), प्रदर, यकृतकी बीमारी (स), कटिवात (स), उन्माद, खसड़ा (स), विषाद वायु (स), मस्तिष्कावरण झिल्ली-प्रदाह, कर्णमूल, माथेमें शब्द, शरीरमें बदबू (स), डिम्बाधारकी बीमारी, क्लोम-प्रदाह (पैनक्रिये टाइटिस), कर्णमूल ग्रन्थिका प्रदाह, अन्त्रावर्त्तन प्रदाह, विकृत पसीना, मूदारोग (स), गर्भावस्थाकी बीमारी (स), मूत्राधार मुखशायी ग्रन्थिका प्रदाह (स); धूम्र (पाण्डुरा) (स+व) रक्तकी विषाक्तता (स), जीभका अर्बुद (स), आमवात (स+व), अस्थिका विकार, लार बहना (स), शीताद (स), चेचक (स), पाकाशयका प्रदाह, पीब संचय या पैदा होना (स), नश्तर लगवानेके बादका बोखार और उपदंश (स), स्वाद बिगड़ा (स), दांतके रोग (व), गलेमें विकारकी वजहसे बहरापन (स), गलेका जखम (व), जीभकी बीमारी (स और व), दन्तशूल (स), कम्पन (स), मोहज्वर (व), क्षत (स), गो-बीजका टीका (स), वमन (स) इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—पहले जिनके शरीरमें पारा घुस गया है, उन सब रोगियोंके रोग क्या शीत और क्या गर्मी सभी अवस्थाओंमें बढ़ जाया करते हैं, दूसरी दूसरी दवाओंके रोग या तो शीतसे बढ़ते है और उत्तापसे घटते हैं या उत्तापसे बढ़ने और शीतसे घटते हैं—इन दोमें एक न एक हुआ ही करता है, पर जिनके शरीरमें पाराका विष है, वे मानो तापमान यन्त्र बन जाते हैं, क्या शीत और क्या उत्ताप सभी अवस्थाओंमें वे पीड़ित और कातर हो उठते हैं। दूसरे बीमारीका रातमें बढ़ना—यह भी इसका एक प्रधान लक्षण है और उपदंश रोगके साथ इन लक्षणोंका सादृश्य रहनेकी वजहसे यह की एक महौषधि कहलाकर बहुत ही प्राचीन कालसे प्रसिद्ध

धभी रोगोंमें बहुत ज्यादा पसीना निकलता है, पर उससे बीमारी घटनेके बदले बढ़ ही जाया करती है। चौथे—पारेकी दुर्गन्ध—पारासे दूषित रोगियोंके श्वास, पसीना और देहसे घृणाजनक बहुत बदबू आया करती है। पाँचवें—माथेका काँपना, हाथ या जीभका काँपना, सुस्ती और पक्षाघात सूचक कम्पन, कम्पन और पक्षाघात रोगकी यह एक प्रधान दवा है। इसके अन्यान्य उपयोगी लक्षण ये हैं.—जिनके केश थोड़े तथा जो मोटे-ताजे हैं, उनकी बीमारियाँ,—(१) अस्थि-रोगमें दर्द आदिका रातमें बढ़ना। लसिका-ग्रन्थिका फूलना, उससे पीव निकले या न निकले पर बहुत ज्यादा पीव संचय ही इसका विशेष निर्णायक लक्षण है। धीरे धीरे पीव सञ्चय होनेवाली सूजन, फोड़ेमें बहुत धीरे धीरे पीव पैदा होना। (२) बहुत कमजोरी और सामान्य शारीरिक परिश्रमसे कम्पनका अनुभव होना। (३) तेजीसे बोलना, पर पूछनेपर बहुत धीरे धीरे उत्तर देना। (४) बहुत जल्दबाज, समय बहुत लम्बा मालूम होता है, समय मानो बीतता नहीं है। (५) सर्दी, नाकसे सर्दी निकलना या बार बार छींक, स्राव लगातार होना, कषाय या त्वचाको क्षय करनेवाला, रन्ध्रमुखकी खाल उधड़ जाना और उसका जखम भरा रहना। श्लेष्मा पीला, हरा, बदबूदार और पीवकी तरह,खाँसनेपर और निद्रावस्थामें नाकसे रक्तस्राव, नाकसे रस्सेकी तरह खून झूला करता है। (६) दन्तशूल—छेदने, उखाड़ने या बेधनेकी दर्द,मुखमण्डल और कानतक फैल जाता है। रोगवाले पार्श्वके गालको रगड़नेपर घटना, दाँतका दर्द घटनेपर शीत मालूम होना। (७) दाँतके अगले भाग सब क्षय हो जाते हैं पर दाँतकी जड़में जखम नहीं हुआ करता (मेजेरियम इसके विपरीत)। (८) बहुत ज्यादा लार बढ़ना,—लार गाढ़ी लसदार या साबुनके फेनकी तरह, बदबूदार और उसका स्वाद ताँबेके जंगकी तरह रहता है। (९) जीभ—बड़ी फूली और उसपर दाँतके दाग सब रहते हैं। (१०) तेज प्यास पर मुँहमें और जीभमें यथेष्ट रस लगा रहता है। (११) कानकी जड़में हमेशा उपझिल्ली प्रदाह बना रहता है, या गल ग्रन्थि-प्रदाह वगैरह रोगोंमें बहुत ज्यादा लार बहना, सूजन, फूलन और दाँतके दाग भरी जीभ और किसी जगह गाढ़ा लेप या मैल चढ़ी रहती है और किसी किसी जगह बिल्कुल मैल नहीं अथवा बहुतही थोड़ा लेप या दाग रहता है। (१२) आमरक्त या आमातिसार,—मल लसदार खून-भरा, आँतोंमें शूलका दर्द और इसके साथ ही मूर्च्छा या जानेका उपक्रम भी बना रहता है। पाखाना होनेके समय और पाखाना होने

के कुछ देर बाद तक कूथन, मानो पाखाना होना बन्द न होगा । (१३) यकृतमें अधिक रक्त संचय होना, यकृत बढ़ा और प्रदाह तथा उससे सुई गड़नेकी तरह दर्द, स्पर्श सहन नहीं होता और इसके साथही रोगी दाहिनी करवट सो नहीं सकता । (१४) बार बार पेशाब, जितना पानी पीता है उसकी अपेक्षा अधिक परिमाणमें पेशाब होता है । (१५) रक्त-मिला वीर्य निकलना । कान से खून-मिले पीवका स्राव । (१६) कानके बाहरी छेदमें फोड़े आदि नाना प्रकारके उद्भेद निकलते हैं !( येल्को-पाइक्रिका ) । (१७) प्रमेह, सुदा या उपदंशका जखम मिला स्राव हरा, रातमें बढ़ना । (१८) उपदंश—मुख्य जखमके नीचे, मेदकी तरह, उसके किनारे धूसे या उलटे और लाल, या उलटी चमड़ी, मेढ़्की त्वचा और उसके पासकी क्षय या छेद भरा बना डालता है। जखमसे खून निकला करता है, बहुत दर्द रहता है और उससे पीले रंगका बदबूदार रस-स्राव हुआ करता है । (१८) प्रदर—स्राव त्वचाको क्षय करनेवाला और जलन, खुजली पैदा करनेवाला तथा खाल उधेड़ देनेवाला । (२०) गर्भवती स्त्रियोंका सवेरेके समयका वमन, बहुत ज्यादा लारका स्राव होता है । नींदवाली अवस्थामें लार बहनेके कारण तकिया भींज जाती है । (२१) प्रत्येक बार आर्त्तव-स्रावके समय दोनों स्तन दर्द भरे ही जाते हैं, मानो उनमें जखम होना चाहता है । रजःस्वला होनेके पहले रोगिनीके स्तनमें दूध पैदा हो जाता है । (२२) खांसी,—सूखी, सुस्त करनेवाली और कलेजा फाड़ डालनेवाली, प्रत्येक बार दो प्रकोप होते हैं (३ बार—स्टैन), रोगी दाहिनी करवट सो नहीं सकता । (२३) दाहिने फेफड़ेके निचले अंशसे पीठतक फैलनेवाला सुई गड़नेकी तरह दर्द । फेफड़ेके प्रदाह रोगमें खूनका स्राव होनेके बाद फेफड़ेमें पीव पैदा हो जाना । (२४) मसूढ़े, जीभ, कण्ठ और गालका भीतरी भाग,वगैरह स्थानोंमें जखम पैदा होना ।

## लक्षणावली ।

**मन** ।—स्मरण शक्तिका घटना, स्थूल बुद्धि, दोनों प्रकारकी दवाओंका मिला हुआ लक्षण, औंघाई, उद्वेग और बेचैनी, एक जगह पर अधिक देर तक रह नहीं सकता, सशंकित-भाव, काल्पनिक भय, उन्माद होनेका भय ( ऐम्ब्रा, केल्के, केनाब-इन, चेलिडो, सिमिसिफ्यूगा, हाइड्रोफोब, आयोड, केलि-ब्रोम, लेक-केन, लीलि-टाई, मेन्सि, मिडोर, सिफिलिन ) । सन्ध्या और

रातमें बढ़ना, रोगी विदेश नहीं जाना चाहता ( आरम, बेल, कैल्के-फास ), घरसे भाग जानेकी चेष्टा करता है ( हायो, नक्स, ओपि )। बहुत व्यस्त, सभी विषयोंमें जल्दबाजीका भाव, बहुत तेजीसे बातें करता है ( बेल, हायो, लैके, वेरेट ), समय बहुत लम्बा मालूम होता है ( ऐल्यु, आर्जे-नाइ, कैनाब-इन, कैनाब-सैट, कैमो, मिडोर, नक्स, ऐनहैलोन, )। घर लौट जाने की बहुत इच्छा ( आरम, ब्राई, कैप्स, कैल्के-फास )। कोई सवाल पूछनेपर धीरे धीरे उत्तर देता है ( हेलिबो, कैलि-ब्रोम, फास,—बहुत देरतक सोचता है=कक्कुर )। शराबियोंका प्रलाप आदि मानसिक विकार। प्रसवके बादका उन्माद,—अपनी सन्तानको आगमें फेंक देना चाहती है। हमेशा झगड़ा करती है ( बेल, कैनाब-इन, ऐसिड-कार्बोल, कैम्फो, कैमो, सारस्क्वा, प्लाटि, युपेट-पर, इग्ने, ऐसिड-म्यूर )। क्रोधी और कलह-प्रिय ( आरम, चेलिडो कैमो, कोना, निक्कोल-कार्ब, नेट्र-म्यूर, थूजा )। सन्दिग्ध-चित्त, किसीपर भी विश्वास नहीं करता। जड़-बुद्धि ( ऐनाक, हायो ), कभी कभी ऐसे काम कर बैठता है, जिससे घृणा होती है ( बेल, सिकेल )।

**मस्तक ।**—सरमें चक्कर आना,—ऐसा अनुभव होना मानो हिंडोलेमें झूल रहा है ( सल्फ ),—माथा झुकानेपर ( नक्स वोम, पल्स ), चित होकर सोनेपर ( नक्स वोम, सल्फ ) सरमें चक्कर आना सरमें दर्द और मिचली ( काफि, क्रोटेल, नक्स-मस ) और दृष्टिके सामने चारों ओर अन्धकारमय मालूम होता है ( काफि, आर्जे-नाइ, कैमो, हायो, फेर, लोरो, ओपि )। सरमें जलन,—विशेषकर बाईं कनपटीमें, रातमें सोनेके समय बढ़ना, उठ बैठनेपर घटना ( बाईं कनपटीमें जलन=क्रोलो, इन्फ्यू ला वार्बिस्क )। माथा ऐसा मालूम होता है, मानो एक फिमटेसे कसकर बाँधा हुआ है ( मेग सल्फ, नेट्र-म्यूर, ब्रैंट, पल्स, रैनान, सारबी, सैबाड सार्सा, स्टैन, बेराई, रेटान ) इसके साथ ही मिचलीका बढ़ना=निर्मल हवा लगने और नींदमें, खाने और पीने बाद, घटना=घरमें। ललाट-देशमें अकड़न,—मानो माथेके चारों ओर एक बन्धन है, रातमें सोनेके समय बढ़ना। सोकर उठने और ललाटपर हाथ रखनेपर घटना। ऐसा मालूम होना मानो माथेके चारों ओर एक बन्धनसे घिरा है और मस्तकका प्रदाह ललाटमें जलन और टपक, माथे में अधिक खूनका सचय होना और उत्ताप मालूम होना, माथेमें पूर्णताकी वजहसे ऐसा मालूम होता है, कि माथा फट जायगा। ऐसा

मालूम हो, कि माथा बहुत बड़ा होता चला जा रहा है ( ग्लैट, बार्वा )। ललाट, मूर्द्धा और सरके पिछले भागमें तेज दर्द, माथेमें सुई बेधनेकी तरह दर्द अनुभव होता है। छेदनेकी तरह दर्द, माथेमें उत्ताप और रातमें पसीना, और शय्याके उत्तापसे बढ़ना, रातके अन्तिम भागमें और स्थिर होकर सोये रहनेपर उपशम। मस्तिष्कोदक,—सारा शरीर पसीनेसे तर हो जाता है। माथेकी सन्धियाँ सब अलग हो जाती है ( ऐपोसाइन ), अकाल परिपक्व बुद्धि, चेहरा मलिन, रातमें खट्टा पसीना निकलना, केश से ढके माथेके अंश विशेषका बढ़ना ( आर्ज-मेट, अरम, कैल्क-फ्लू, हेला, कैली-आयोड, फास),—छूनेपर ऐसा मालूम होता है, कि त्वचाके नीचे जखम हो गया है, रातमें सोनेकी अवस्थामें बढ़ना। खोपड़ी या माथेकी त्वचामें खींचन मालूम होती है,—छूनेसे दर्द होता है, खुजलानेपर दर्द बढ़ जाता है और खून निकला करता है, मूर्द्धादेशमें रस-भरे दानोंकी तरह बदबूदार दाने निकलते हैं, पीले तथा मरी छालसे-भरे जखममें परिणत हो जाते हैं और विसर्पकी तरह मालूम होते है, ललाटमें बहुत अधिक हुआ करते हैं, केश झड़ जाया करते है,—विशेषकर माथेके दोनों बगलकी जगहके ( पपड़ीसे ढके बदबूदार जखम या अकौता=विङ्का-माई, वायोला-ट्राई, रासवेन, सोरिन, मेजेर, ग्रैफ, क्रोटोन )। करोटी या माथेकी हड्डीके नीचे चमड़ा उधड़ जाने, छेदने या बेधनेकी तरह दर्द, माथेपर खट्टी गन्धवाला और तेलकी तरह पसीना होता है, ललाटमें बरफकी तरह ठण्डक मालूम होती है, चर्मके नीचेका भाग जला करता है, वृद्धि=रातमें सोनेवाली अवस्थामें, और घटना=सोकर उठनेपर।

**आंख**।—आँखके सामने काले बिन्दु सब उड़ते दिखाई देते हैं ( ऐनान्थि, कास्टि, नक्स, सल्फ ), कुछ देरके लिये दिखाई न देना ( क्रोटेल, गर्मी और चमकीली रोशनीमें बढ़ जाती है।) आँसू बहना। बहुत ज्यादा तथा जलन पैदा करनेवाले ( ऐलि-सैट, कैडमी-सल्फ, युफ्रे, ऐ-नाई फाइटो, सल्फ ) और त्वचाको क्षय करनेवाले ( आर्स, युफ्रे, हैमा, मार्क-कोर, पल्स, स्पाई, सिफिलिन ), पीवकी तरह श्लेष्माका स्राव, तरल और कषाय ( मार्क कोर ), आँख और योजक आदिमें जलन, छेदने और सुई गड़नेकी तरह दर्द, वृद्धि=रातमें, गालमें छोटे छोटे दाने निकलते हैं। आँखके सफेद अंशमें जखम, वह शिरामय और धुमैले सफेद आवरणसे घिरा ( आर्ज-नाई, ऐट्रोप, अरम,

बेल्के-फास, कैनाच-सेट, चिनिन चार्ज, ह्युफ्रो, फार्मि, केलो-बाई, लैके, मार्क-प्रोटो. ऐ नाई, उसके नीचे पीव संचय होता है।) उपदंश दोषसे उत्पन्न उपतारका प्रदाह ( चार्ज-नाई, चार्म, ऐसाफिट, केलो-आयोड, मार्क-प्रोटो ; ऐ-नाई, थूजा ),—आंखके चारों ओर, ललाट और कनपटीमें दर्द, दर्द ओर यन्त्रणाका बढ़ जाना — रातमें, छूनेपर, आंखमें टपक और बेधनेकी तरह दर्द। आंखके सामनेवाले भागमें पीव संचय [ एपिस, हिप, साइलि थूजा ], पलकें दोनों एकाएक बन्द हो जाती हैं और मोटो, लाल, फूली और विसर्पसे भरी दिखाई देती हैं, शीत उत्ताप और स्पर्शका सहन न होना, आंखकी त्वचा चय हुई या जखम भरी मालूम होती है, जलन भरी,—मानो आगके कण छू जानेकी वजहसे आंखके पार्श्वमें जखम हो गया है और पपड़ी जमा दिखाई देना। पलकोंका प्रदाह—आगमें या भट्ठीके सामने काम करनेके कारण ( उपदंशकी वजहसे बीमारी होनेपर = जिङ्कम ) उस बीमारीमें, रातमें आंखें सट जाया करती हैं ( ह्युफ्रो, ग्रेफ, क्लिमेट, हिप )।

**कान** |—श्रवण-शक्तिका घटना, कानमें शब्द कांपा करता है, कान रुकना—निगलने या नाक छिड़कनेके समय थोड़ी देरके लिये आराम मालूम होता है, बाहरी रन्ध्रका प्रदाह, = डङ्क मारने या छेदनेकी तरह दर्द, हरे रंगका, बदबूदार या तरल रसकी तरह पीवका स्राव, ग्रन्थियोंका बढ़ना, बाहरी रन्ध्रमें फोड़ा निकलना, शैवालको तरह उद्भेद भी निकलते हैं। कानमें लगातार सर्दी मालूम होना ( मिनियेन, प्लेट ),—मानो कानमें बरफ है, मानो कानसे बरफकी तरह ठण्ढा पानी निकल रहा है, कानसे खूनका स्राव ( साइक्लूट सिङ्को, क्रोटेल, हैमा, लैके, ओपि, फास )। कानमें शब्द, सन्ध्याके समय बढ़ना। दाहिनो कर्णमूल ग्रन्थिकी प्रदाहिक सूजन और डङ्क मारनेकी तरह दर्द।

**नाक** |—खांसनेपर [ नक्स, पल्स ] या निद्रितावस्थामें (न्राई, ऐ-नाई) नाकसे खून बहता है। नाकसे रबरकी डोरीकी तरह जमा हुआ खून झूला करता है [ क्रोकस, लिसिन, फेर-म्यूर, ऐ-नाई, पल्स ]। नाकका स्राव या बलगम पतला होना, कषाय या त्वचाको चय करनेवाला होता है और बराबर छींक आया करती है, रन्ध्रमुख खूनसे भरा और जखमसे युक्त रहता है, नाक लाल फूली और चमकीली, जलीय हवामें और रातमें भी ठण्ढी या गर्म हवा लगनेपर बढ़ जाता है, पसीना निकलनेपर भी नहीं घटता। नाकसे कुछ हरा

बदबूदार पीव निकलता है, नाककी हड्डियाँ फूल जाती हैं और स्पर्श बिलकुल ही सहन नहीं होता। बच्चोंकी नाकसे लगातार पपड़ी निकला करती है [ कैली कार्ब ]।

**मुखमण्डल आदि।**—चेहरा म्लान, पीली आभा लिये, भूरा, दोनों गाल गर्म और लाल या मलिन और गड्ढेमें धँसे अथवा मैले फूले फूले और सुगठित। चेहरेसे बदबूदार रस बहता है, पीला, मैली रूसीसे ढका, रूसी जमा स्थान खुजलाता है, खुजलानेपर उससे खून निकलता है। छेदने या त्वचा उधड़ जानेकी तरह दर्द और लार बहना,—सर्दी लग जाने या दाँतकी हड्डी क्षय हो जानेकी वजहसे। चेहरेके विशेष पार्श्वमें (खासकर दाहिने) सूजन और उत्ताप और दाँतमें दर्द। नीली आभा लिये नीले घेरेसे घिरा, बिना खुजलाहटवाली फुन्सियां निकलना, दोनों ओंठ सूखे, फटे और जखम भरे, रंग काला, जलन-पैदा करनेवाली फुन्सियां निकलकर क्रमसे पीली पपड़ी जमे जखममें परिणत हो जाती है। दाहिने पार्श्वका कर्णमूल प्रदाह, बिना लालीकी सूजन। गांठ बढ़नेके कारण पैदा हुई या कर्णमूल-प्रदाहकी वजहसे हनुग्रह या जबड़े अटकना। हनुदेशकी हड्डीमें जखम [ सिस्टस-कॅन, कोना, फास, साइलि औपदंशिक=अरम, ऐसिड-फ्लू, ऐ-नाई, कैलि-आयोड, मार्क ]।

**मुख-विवर आदि।**—दांतोंकी जड़ ढीली पड़ जाती है [ कोना, हायो, मार्क-सोल, नक्स-मस, नक्स-वोम, रास, स्पाई, स्टैन ] और गिर जाती है ( ऐमोन-कार्ब, ब्यूफो, मार्क-कोर, ऐसा मालूम होता है, मानो गिर जायगा=ऐ-नाई, नाइकोपोड, ऐसा मालूम होता है मानो चबाते ही दाँत गिर जायेंगे =हायो )। दाँतकी हड्डियोंका क्षय होना और इसी वजहसे दाँतमें दर्द या दाँतके अस्थिमय आवरकके प्रदाहके कारण दांतमें दर्द, तर या सन्ध्याकी हवा लगनेपर दर्द फिरसे पैदा हो जाता है, छेदने, उखाड़ने या बेधनेकी तरह दर्द। चेहरा और कानतक फैल जाता है, वृद्धि—शय्याके उत्तापसे या ठण्डी अथवा गर्म चीज छूनेपर, घटना=रोगवाले पार्श्वका गाल रगड़नेपर। मसूढ़ेमें स्पर्श सहन नहीं होता, मसूढ़े फूले रहते हैं और दांतकी जड़से हट जाते हैं, बगलका भाग सफेद आभा लिये, उससे खून निकला करता है, मुंहसे बदबू निकलती है। गहरे लाल रंगका जखम। दांतका अगला भाग क्षय हो जाता है पर जड़में कुछ भी नहीं होता ( थूजा—जड़का क्षय होकर अगला भाग रहता है=मेजेर।

रातमें बढ़नेवाला टपक जैसा दांतका दर्द, मसूढ़ेमें फोड़ा (ऐम्नस, ऐल्का, केली-आयोड, लेक-कैन, नाइ, नेट्र-म्यूर, नक्स, पेट्रोल, फास, सिलि)। मुंहका स्वाद तीता, मीठापन मिला, या नमकीन, सड़ी गन्ध भरा या लसदार। स्वाद शक्ति का लोप हो जाना। बात तेजीसे बोलता है, पर अटक जाती है। बोलनेकी शक्तिका लोप होना (बेल, कोना, नीरी)। जीभ सूखी, न झुकनेवाली और काले लेपसे ढकी, लाल रंगकी और निरस, लाल रंगकी, काले-दाग—बिन्दुऐं भरी और जलन भरी, जीभ तर, पर बहुत प्यास बनी रहती है। जीभ रसने भरी और श्लेष्मासे ढकी, कभी गाढ़ा लेप चढ़ी, मैला पीला रंग और बदबूदार, कभी कभी फूली, लाल और उसपर दांतका दाग (चेलिडो, पोडो, रास)। जीभ प्रदाह भरी और उसमें पीब-सञ्चय होना तथा उसमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। जीभके नीचे अर्बुद (ऐम्ब्रा, थूजा) इसकी साथ ही लार बहना और मसूढ़ेमें जखम। मुख-विवर प्रदाह-भरा और छोटे छोटे जखम (बोर, ऐ-सल्फ, ऐ-म्यूर, ऐ-नाइ), बहुत ज्यादा बदबूदार और लसदार लार बहना, मुँहमें बड़े बड़े छाले पैदा हो जाना। मुँहमें बहुत ज्यादा परिमाणमें गोंदकी तरह लार इकट्ठी होना। लारका स्राव—लार बदबूदार और उसमें तांबेके जंगकी तरह स्वाद रहता है (रेनान-बल्ब)। लाला ग्रन्थि जखम-भरी (ऐ-म्यूर, मार्क-सोल,—) जीभ सूखी रहनेपर बहुत सोच विचारकर मार्क सोलका प्रयोग करना चाहिये—गार्नसी)। तालुकी हड्डीमें जखम, खून-भरी लार (आर्स, हायो, नक्स-वोम, रास)।

**गलेके भीतर।**—अलिजिह्वा फूली और बढ़ी हुई (काफि, क्रोटन, आयोड, केली-आयोड, लेक-कैन), कण्ठके भीतर विसर्पकी तरह प्रदाह (ऐपिस, बेल, रास)। मुँह लारसे भरा अथच कण्ठ सूखा मालूम होता है, कण्ठकी त्वचा चय हुई, रुखड़ी और जलन-भरी मालूम होती है। दोनों ग्रन्थियोंका रंग घोर लाल या हरी आभा लिये। लाल रङ्गके जखमसे भरी, जिह्वामूल पार्श्वके दोनों गह्वरमें डंक मारनेकी तरह तकलीफ। तरल पदार्थ निगलनेके समय वह नाकके छेदसे बाहर निकल आता है (बेल, लेके)। कण्ठमें जलन,—मानो अन्ननालीसे गर्म भाफ निकल रही है,—इसी कारणसे ऐसा मालूम होना (मानो कोई ठण्ढा पदार्थ चढ़ रहा है—काल्चि—मानो एक गुल्म चढ़ रहा है—ऐसाफि, बैल्मी, लेके, मस्कस)। गलेमें सूजन और पीब सञ्चय होनेके बाद कण्ठमें दर्द, कण्ठमें डंक मारनेकी तरह दर्द (एपिस) खाली घूँट लेनेके

समय, रातमें और ठण्डी हवा लगनेसे बढ़ना। तालु और मुँहमें उपदंशके जखम पैदा होना। गलेकी गांठें सब फूल उठती हैं। कण्ठमें ऐसा मालूम होता है मानो एक अर्बुद पैदा हो गया है या कोई चीज अड़ी हुई है।

**पाकस्थली।**—राक्षसी भूख,—यहांतक कि भोजनके बाद ही भूख पैदा हो जाती है (साइक्लुर, फास, स्टैफ,—भोजनके बाद पाकाशय खाली मालूम होता है=सेङ्गियु, सार्सा, भोजनके बाद पेटमें बहुत भार मालूम होता है=सिङ्को, लाइ, नक्स वोम)। भूख खूब रहती है, पर मुँहमें कुछ भी अच्छा नहीं लगता। वायु या कषाय खट्टी गन्ध भरी डकार आया करती है। सम्पूर्ण अरुचि (चायना, रास)। बहुत अग्निमान्द्य और हमेशा भूख। पाकस्थलीमें मानो एक टुकड़ा पत्थर पड़ा हुआ है, खाने बाद, खाये हुए पदार्थ ऐसे ही भारी मालूम होते हैं (आर्स, ब्राई, नक्स वोम)। पाकाशय प्रदेशमें स्पर्शका सहन न होना (ब्राई, नक्स वोम)। दूधपर खासी रुचि रहती है, मीठी चीज खाना अच्छा मालूम होता है पर सहन नहीं होती, तरल पदार्थ अच्छे मालूम होते हैं। मांस और मद्य आदिसे अरुचि। पाकस्थलीमें दबाव मालूम होना, थोड़ा सा और सहजमें पच जानेवाला पदार्थ खा लेनेपर भी पेट भारी होकर फूल पड़ता है (मानो फूल रहा है=कार्बो वे, इयुफोर्ब, इग्ने, इपिक, स्टैफ,—मानो फूल जायगा=लाइ)।

**अन्त्राशय आदि।**—यकृत प्रदाह,—यकृतमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द (ऐकोन, नक्स) और यकृतके स्थानपर छूनेसे जखम हो जानेकी तरह दर्द मालूम होता है (चियोनैन, इयुपेट, टैराक्स), यकृत-प्रदेशमें स्पर्श सहन नहीं होना,—रोगी दाहिनी करवट सो नहीं सकता (केवल रोगवाली करवट सो सकता है=मैग-म्यू), यकृतमें न दबनेवाली सूजनकी वजहसे दाहिनी कोख फूली और कड़ी मालूम होती है (आर्स, चेलिडो, सिङ्को, डिजिट, ग्रेफ, मैग-म्यूर, फास, रैटान, साइलि, सल्फ), उसमें डङ्क मारने और सुई गड़ने या दबानेकी तरह दर्द, पीत, पाण्डु रोग या नेजा,—खून प्रबल वेगसे माथेकी ओर दौड़ आता है, मुँहका स्वाद कटु, जीभ तर कोमल लेपसे ढकी और पीली आभा लिये, यकृत प्रदेशमें [पोड़ो], पित्ताश्मरी (पित्त-पथरी) रहनेकी वजहसे पाकस्थली और अंतमण्डलीके बीचकी द्वादशाङ्गलि परिमित आँतोंकी सर्दी, नये पैदा हुए बच्चेका कामला (कैमो), कपड़ोंमें पसीनेका पीला दाग पड़ता है (कार्बो-ऐन, ग्रैफ, लैके, मैग-कार्ब, वेरेट)। अन्त्र प्रदाह—

रोगवाले अंशमें छुरी मारनेकी तरह यन्त्रणा, खून मिला लसदार पतला पाखाना, लगातार पसीना निकलता है, पर उससे भी रोग घटता नहीं है। अन्त्रान्त्र-प्रदाह,—जहां बड़ी और छोटी आंतें मिली हैं, उस जगह कड़ापन, दर्दभरी सूजन पैदा हो जाती है। अन्त्रावरणी प्रदाह रोगमें, अन्त्रान्त्रका प्रदाह मौजूद रहता है और इसी वजहसे रोगवाले अंशमें पीवकी तरह रसका स्राव होता है, चलनेके समय पेट हिला करता है, मानो झूल पड़ा है। पुट्ठेकी गांठका फूलना या उसमें पीव पैदा होनेका उपक्रम। उपदंश और ग्रन्थिकी सूजन मिली बाघी (ऐ-नाई, थूजा)। उदरमें जलन और असह्य यन्त्रणा, केवल सोनेपर घटती है (ऐमोन-कार्ब, कैन्थ, नक्स-वोम,—पट होकर सोनेपर=ब्राई, कोलो, रास,—चित्त होकर सोनेपर=क्रूप्रम, आर्स,—चौकीपर पेट दबाकर सोनेपर=बेल, स्ट्रैमो)। पेट फूलनेकी वजहसे बहुत गड़बड़ी मालूम होना, विशेषकर रातमें पेट फूल उठता है। पेटमें गड़गड़ाहट और आवाज मालूम हुआ करती है। पेट बाहरसे ठंडा मालूम होता है।

**मलान्त्र और मल** ।—मलका पतलापन,—मल घोर हरे रङ्गका (इथ्यू, कैमो, हिप, मैग-मूर, नेट्र-मूर), फेन-भरा (ऐवेन, आर्नि, कैम्फ, कोलो, ऐंटि, लैके, मैग कार्ब, नेट्र-मूर, प्लेट, पोडो, रेफेन रियुम, रास, साइलि, सल्फ), या गन्धककी तरह पीला और पाखाना होनेके पहले जाड़ा मालूम होता है (डिजि देखो)। पाखाना होनेके समय और बाद (कूथन=इथ्यू, ऐण्टि-टार्ट, बेल, कैप्स, कैली-बाई, लैके, लिलिन, मैग कार्ब, मार्क-कोर, नेट्र मूर, पोडो, सल्फ, ड्राम्बिड,—पाखाना होने बाद फिर नहीं रहता=कोलो, गैम्बो, नक्स-वोम, रास), आमरक्त या आमातिसार, मल रक्तमिला आममय (कैप्स, कैन्थ, कोलो, नक्सवोम), कभी गहरा हरे रङ्गका और कभी सफेद आभा लिये धुमैली आंव निकलती है (सफेद रङ्गके गोंदकी तरह=कैमो, कोलचि, सल्फ), पाखाना होनेके समय जाड़ा मालूम होना, मिचली, छेदनेकी तरह अन्त्रशूल और पाखाना होनेके समय और बाद बहुत कूथन मालूम होती है। कभी कभी काला अलकतरेकी तरह पाखाना होता है (आर्स, चायना, लेप्टैन, वेरेट, सफेद रंगका मल=कैल्के, कोस्टोर, डिजिट, डालका, फार्मिका, कैली-मूर नक्स मस, पैलेड, पल्स, मल यदि लसदार न हो, तो ऐसे स्थलपर मार्क्युरियसका प्रयोग कभी न करना चाहिये—एच एन, गार्नसी)। मलान्त्रका अपने स्थानसे हटना (कांच निकलना), बाहर निकला हुआ भ ग काला और

लाल मालूम होना। पाखाना पतला हो या न हो, पाखानेके समय और कभी कभी दूसरे समय भी मलद्वारसे रक्तस्राव हुआ करता है।

**पेशाब।**—पेशाब गाढ़ा लाल रङ्ग पर तुरन्त ही गदला हो जाता है और बदबूदार हो जाता है। पेशाब इतना लाल होता हैं, मानो खून मिला हुआ हो (काफीकी तरह काला=नेट्र-म्यूर, टेरिब)। पेशाबमें खट्टी गन्ध (घोड़ेके पेशाबकी तरह तेज गन्धवाली=ऐ-बेन, ऐ-नाई,—बिल्लीके पेशाबकी तरह=वायोला-ट्राई)। मूत्रनालीमें जलन (पेशाबके समय=कोप्स, कास्टि, पेशाबके बाद=ऐ-नाई, कैन्थ), प्रमेह, सुदा या उपदंश रोगके जखमसे निकला हुआ रस हरे रङ्गका होता है (कैनाब-सैट, मार्क-कोर, ऐ-नाई, थूजा)। रातमें बढ़ना, बार बार पेशाबका वेग, अन्तमें कई बूंद निकलनेके समय मूत्र-नलीके अगले भागमें असहनीय जलन (कैन्थ,—पेशाबके समय जलन=चेलिडो, कोचलि, मार्क-कोर, नक्स-वोम,—लिङ्गोद्गम अवस्थामें ऐसी जलन मानो आग छू गयी है=कापड्का,—रोगी जलनकी अधिकताकी वजहसे कांपता और चिल्लाया करता है=पोलिगोनम,—मानो मूत्रनालीके भीतर एक गर्म लोहेकी सलाई घुस रही है=कैन्थ,—प्रमेह रोगमें मूत्रनालीके दरवाजेपर जलन=क्लिमेट)। मेढ्रत्वक गर्म, फूली और उसमें स्पर्शका सहन न होना, बाघी निकलनेकी आशंका या उसमें पीब सञ्चय होनेका उपक्रम, बहुमूत्रकी तरह बार बार बहुत ज्यादा परिमाणमें पेशाब होना और दुबलापन (लैक डिफ्लो, आर्जेण्ट मेट, आर्स, कुरारि, इयुरेन-नाई) पेशाबके समय और पेशाबके बाद पेशाबकी राहसे सूतकी तरह पदार्थ निकलना (साइलिसिया)।

**पुं०-जननेन्द्रिय।**—बहुत कामोत्तेजना, लम्पटता, बार बार लिङ्गमें कड़ापन आना और वीर्य-स्खलन। बच्चा बार बार अपने लिङ्गपर हाथ रखता है और दुबला होता जाता है (यहाँतक कि उसकी मृत्युतक हो जा सकती है—एच, एन, गार्नसी)। काम शक्तिका बिलकुल लोप हो जाना। रातमें तकलीफ देनेवाला लिङ्गका कड़ापन और कभी कभी खून मिला वीर्य-स्खलन हुआ करता है (लेड, सार्सा)। शिश्न छोटा, ठण्डा और शिथिल। लिङ्गमुण्ड उत्ताप रहित और सिकुड़ा हुआ। मेढ्रत्वचाके प्रदाहके कारण सूजन, त्वचा फट जाती है। रमणके समय मूत्रनालीमें जलन। मेढ्रत्वचा और लिङ्गमणिमें पीब पैदा हो जाना, कभी कभी लिङ्गका अगला भाग फैल जाता है, गर्म हो जाता है और उसमें छाले पैदा हो जाते है। शिश्नके ऊपरकी लसिका-शिराएँ सम

फूल उठती हैं। उपदंश मुख्य या गायणिक,—मिपारा घाव—उसकी तल-भूमि चर्बी-भरी, भीतरी अंश पनीरकी तरह और किनारे सब भीतरकी ओर घूमे; चमड़ी या उलटी चमड़ी ( मार्क-कीर ), जखम, चमड़ी गहरी, गोल छेद कर देनेवाली, अलगा और मेढ़्की त्वचाको घाव कर देनेवाली, खून उड़नेवाली, बहुत दर्द-भरी और स्राव पोली आभा लिये बदबूदार ( जोम तर न रहनेपर भी मर्क्युरियसका प्रयोग उचित नहीं होता=एच, सी.एलेन )। अण्डकोषमें ठण्डक मालूम होना। दोनों अण्डकोष या एक कड़ा, फूला, मुष्कत्वक लाल और चिकनी दिखाई देती है तथा अण्डकोष एव दोनों रेतोरज्जु ज़ोरसे नीचेकी ओर खिंचते हुए मालूम होते हैं। मुष्क और उसके बीचके स्थानकी त्वचा घाव हो जाती है और मुष्क आदिमें बहुत ज्यादा पसीना होता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—रजोरोध, बहुत ज्यादा रज स्राव,—इसके साथ ही वन्ध्यात्व या जल्दी जल्दी गर्भ-संचार, मानसिक चञ्चलता और शूलका दर्द। रज न होना, खूनका अधिक सचय होना और तापकी अधिकता, वस्ति गह्वर के गभीरतम प्रदेशमें जखम हो जानेकी तरह दर्द, कमरमें ऐसा दर्द मानो टूट जायगी, उदर शिथिल,—मानो पकड़ न रखनेसे झूल पड़ेगा। जरायु और योनि भ्रंश, रमणके बाद आराम मालूम होना। योनि-भ्रंश, जरायु-ग्रीवामें ऐसा मालूम होता है, कि जखम हो गया है ( ओसिमम-कैन, सिपि, स्टेन )। जरायु द्वारकी ऊपर खून निकलनेवाला उपमांस ( कैल्के ) और किनारे टूटे फूटे होनेवाला जखम ( जरायु-ग्रीवाके ऊपर उपमांस निकलना=क्रियो, ऐ नाई टेरेएट, थूजा)। योनि आदिमें खुजली,—पेशाब लगनेपर खुजलाहट बढ़ जाती है ( धो डालना चाहिये )। प्रदर-रोगमें योनि-देशमें खुजलाने बाद जलन। प्रदर स्राव, उत्तेजना, त्वचाका घाव होना और खुजली पैदा करनेवाला तथा पीबकी तरह, जमें हुए पीब मिला, स्रावकी अधिकता=शरीरमें [ ऐम्ब्रा, कास्टि —केवल रातके समय स्राव होता है=कार्बो वे, कास्टि, नेट्र मूर ]। आर्त्तव-स्रावके बदले स्तनमें दूध पैदा हो जाना [ गर्भ नहीं है पर स्तनमें दूध आ जाना =लाई )। प्रत्येक बार ऋतुके समय स्तनमें ऐसा दर्द हुआ करता है मानो जखम ( कोना, लैक-कैन ) हो जायगा,—( ऋतुस्रावके समय स्तनमें दर्द= कोना, फाइटो )। स्तनका दूध बहुत थोड़ा और बिगड़ा हुआ, बच्चा पीना नहीं चाहता ( स्तनका दूध पानीकी तरह, बच्चा पीना नहीं चाहता=कैल्के ),— स्तन प्रदाह रोगमें स्तन फूला,—कड़ा और छूनेपर दर्द होता है, स्तनकी घुण्डी

जखमसे भरी, स्तनमें पीव संचय होना। बहुत अधिक रजःस्रावके साथ वन्ध्यात्व। प्रातर्वमन या गर्भावस्थाकी मिचली ( ऐसिड-लैक्ट )।

**प्रश्वासयन्त्र।**—कण्ठ-स्वर टूटा और रूखड़ा, स्वरनलीमें जलन ( बेल, बेन्ज, कैमो, ऐ-हाइड्रो, केलि-आयोड, सल्फ़ि ) और ऐसा अनुभव होना, कि त्वचा क्षय हो गयी है ( ऐलि-सेट, कैमो, लैके, मैङ्ग, स्टैन )। पानीकी तरह नाकका स्राव और गलेमें जखम। सर्दीके साथ शीत मालूम होना और नाकसे पानीकी तरह स्राव होना, स्वरभङ्ग, गलेमें जखम, खाँसी और घरके बाहरकी हवाका सहन न होना। सीढ़ी चढ़ने या चलनेके समय श्वासकी कमी ( एपिस, आर्स, कैल्के, बेराइ )। आर्सेनिक ( संखियाका विष ) का धूआँ प्रवेश करनेकी वजहसे श्वास-रोग या दमा, तम्बाकूका धुआँ या ठण्ढी हवा लगनेपर आराम मालूम होना। खाँसी,—प्रचण्ड, छाती फाड़ डालनेवाली, रातमें बढ़ना, खाँसनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो माथा और छाती फट जायगी और खाँसते खाँसते कभी कभी ओकाई आने लगती है, युग्म-प्रकोप-जनक खाँसी, स्वरनलीके भीतर और वक्षके ऊपरी अंशमें उत्तेजना पैदा हो जाती है, केवल दिनमें या केवल रातमें खाँसी आती है, कषाय, पीली आभा लिये श्लेष्मा-मय, कभी कभी जमा हुआ खूनका टुकड़ा मिला बदबूदार या नमकके स्वादवाले कफके साथ खाँसी, श्वासकी अल्पता और लार निकलना, रोगी एक भी बात साफ उच्चारण नहीं कर सकता, रातमें हवा लगनेपर और करवट बदलकर सोनेपर बढ़ना ( फास )। क्षय कास रोगमें खून मिला बलगम। वक्षके भीतरसे कण्ठनलीतक जलन हुआ करती है (कक्कस)। दाहिने फेफड़ेके निचले अंशपर रोगका आक्रमण होता है और फेफड़ेके भीतरसे पीठतक सलाई गड़नेकी तरह दर्द हुआ करता है ( चेलिडो, कैली-कार्ब, मैङ्ग,—बाएँ फेफड़ेके ऊपरी अंशसे पृष्ठ-फलक तक दर्द=मार्टास-काम, पिक्स-लिक, विरिड, सल्फ,—दाहिने फेफड़ेके ऊपरी अंशमें बेधनेकी तरह दर्द=आर्स, कैल्के—बाएँ फेफड़ेके निचले अंशमें बेधनेकी तरह दर्द=नेट्र-सल्फ, दाहिने पृष्ठ-फलकके मेरुदण्डके पासवाले कोनेसे वक्षतक फैलनेवाला दर्द=चिनोपोड-ऐन,—बाएँ अंश-फलकके भीतरी कोनेसे वक्षतक फैलनेवाला दर्द=चिनोपोड-ग्लाक )। वक्षमें खखापन मालूम होना, श्वासकी कमी और वक्षमें दबाव और सिकुड़न मालूम होना और थोड़ा भी शरीर हिलानेपर या बोलनेकी चेष्टा करनेपर ऐसा मालूम होता है, कि प्राण ( [illegible] देह

हिलाने हो हृत्पिण्ड स्थिर हो जायगा—डिजिट, कोकेइन )। फेफड़ेसे खूनका स्राव होनेके बाद उसमें पीब पैदा हो जाना ( केली-कार्ब )। मानसिक उद्वेग पैदा करनेवाला छातीका दबाव, श्वासमें तकलीफ मालूम होना, या भोजनके बाद रातमें श्वास-रोध होनेका उपक्रम या सन्ध्याके बाद सोनेवाली अवस्थामें ( बाईं करवट ) बार बार दीर्घ निश्वास लेनेकी आकांक्षा ( ब्राई, कोक्को, कैल्को-फास, बोर, डिजि, इग्निशिया, इग्ने, सेनेगा, मिडोरिन, नेट्र-सल्फ )। श्वास प्रश्वास, छींक, या खांसनेके समय वक्ष और वक्षकी बगलमें ऐसा (पोठतक) मालूम होता है, मानो छुरो बेधी जा रही है।

हृत्पिण्ड।—कलेजा धड़कना,—थोड़ा भी परिश्रम करनेपर ( आर्स, कैक्ट, डिजि, आयोड, पोडो, पलम, वेरा,—सीढ़ी चढ़नेकी तरह परिश्रम करनेपर—कैक्ट, कोकस, आइबिर, नेट्र-म्यूर, नेट्र-कार्ब, ऐ-नाईट, सल्फ, थूजा वेरेट )। मूर्च्छा आ जानेका उपक्रम, हृत्पिण्डकी स्तम्भित गति, हृत्पिण्डकी चीणता,—ऐसा मालूम होना मानो धीरे धीरे जीवन प्रदीप बुझता जा रहा है। सोया सोया कलेजा धड़क उठनेके कारण जाग उठता है और इस तरह चित्त की चंचलता प्रकट करता है, मानो बहुत डर गया है ( ऐ-म्यूर, आर्स, कैनान-इन, ऐ-आक्साल, कैलि-बाई ), डरके साथ रातमें नींदकी अधिकता।

प्रत्यङ्ग आदि।—गर्दनका पिछला भाग और गला अकड़ना और वातके कारण सूजन। गलेकी सब गाठें कड़ी हो जाती है और फूल उठती हैं तथा उनमें तेज वेधनेकी तरह और दबानेकी तरह दर्द पैदा हो जाता है। त्रिकास्थिके पिछले भागमें और अंसफलकमें दर्द होता है। कमरमें डंक मारनेकी तरह दर्द और चीणता मालूम होना। मेरुमज्जावरणके प्रदाहमें मेरु-दण्डमें तेज दर्द, शरीरको हिलानेपर बढ़ना। त्रिकास्थिमें दर्द,—मानो कड़ी शय्यापर सोया हुआ था। मेरुचक्षु अर्थात कमरके पिछले भागके अन्तिम अंशमें छेदनेकी तरह दर्द, तलपेटको हाथसे दबा रखनेपर आराम मालूम होता है। कोहनीसे हाथकी कलाईतक लाली, गर्म और वातको वजहसे सूजन। हाथकी पीठ (करभ)की त्वचा चय हो जाती है,सन्धियोंकी पीठकी त्वचा फट जाती है और उसमें जलन और डङ्क मारनेकी तरह दर्द मालूम होता है। हाथमें तर खसड़ेकी तरह दाने और रातके समय उसमें खुजली होती है, नखसे खूनका स्राव होता है और नख फटे हुए रहते हैं—और निकलकर गिर जाते हैं

( ऐसिट-क्रूड, मार्स, हेलिबो, सिपि, स्लिना, थूजा, आस्टिलेगो ) और उससे पपड़ी उतरा करती है, ( ऐल्यू, ग्रैफ, सैवाई, सिलि )। वंक्षण-सन्धि या पुट्ठे और दोनों जानुओंमें अस्त्रके आघातकी तरह तेज दर्द, रातमें बढ़ना, या पीव पैदा होना आरम्भ होनेपर टपक हुआ करती है, उसकी हड्डीमें जलन। उरु और दोनों पैर भारी, थोथा और क्लान्त मालूम होते हैं। दोनों जानु बहुत ही दुर्बल,—रोगी खड़ा नहीं हो सकता। क्योंकि दोनों पैर लसलसे और ठण्डे, रातमें अधिक। पैरके ऊपर खून निकालनेवाले जखम होना,—ये जखम सब जल्दी जल्दी सड़ने लगते हैं और छेद-भरे तथा नीले हो जाते हैं। दोनों पैरोंमें ठण्डा पसीना होता है। बाहु और दोनों उरुमें बहुत दर्द होता है और स्पर्श सहन नहीं होना। रोगीको हाथ पैर हिलानेमें बहुत तकलीफ होती है। हाथ-पैरोंका सिकुड़ना और फैलना। प्रत्यङ्गोंमें छेदने या डङ्क मारनेकी तरह वात का दर्द, रातमें गर्म शय्यामें सोनेपर बढ़ना; बहुत ज्यादा पसीना होता है पर उससे दर्द किसी तरह भी नहीं घटता, रोगवाले अंग सब शोथ-भरे विशेषकर पैर और गुल्फ-सन्धि, सन्धियाँ सब शोथ-युक्त, फूली, रक्त-शून्य या कुछ लाल रहती है। रोगवाले अंगको बराबर हिलाया करता है,—उसमें खींचने या छेदनेकी तरह दर्द, बेचैनी मालूम होना, धनुष्टंकारकी तरह अकड़न। रोगी चिल्ला उठता है, उसके प्रत्यङ्ग आदि अकड़ जाते हैं, पेट फूल जाता है, नाकमें खुजली पैदा होती है और प्यास लगती है, वृद्धि=रातमें। सन्धि-सङ्कोचन। बहुत कमजोर और थोड़े भी परिश्रमके बाद उत्तापकी अधिकता और कपकपी। मेरुमज्जावरणी प्रदाहमें दोनों पैरोंमें पक्षाघात। हाथ पैर आदि अकड़े पर दूसरा मनुष्य उन्हें हिला सकता है, पक्षाघात ( बेराई, ब्यूफो, जेल, हायो, कैली-ब्रोम, मैग-फास, प्लम्ब, रास, टरेण्ट, जिङ्कम ), शिरामें टपक और डङ्क मारनेकी तरह दर्द। विसर्पकी तरह प्रदाह विशेषकर सन्धि प्रदेशमें। बहुत दुबलापन ( ए-ऐसेट, आर्स, सिना, फेरम, आयोड, लाई, नेट्र-म्यूर, फास, सार्सा, सिपि, साइलि, स्टेन )। स्राव-मात्र कषाय या त्वचाको क्षय करनेवाला। खूनकी कमीके साथ चेहरे और हाथ-पैरपर सूजन। ग्रन्थिका बढ़ना,—उनमें पीव पैदा हो भी सकता है और नहीं भी हो सकता है। विशेषकर यदि बहुत ज्यादा पीव पैदा होता हो ( हिप, साइलि )। अस्थि-रोगाधिकारमें रातमें यन्त्रणा बढ़ जाती है। बालास्थि-विकृति—हड्डियाँ सब इतनी कोमल हो जाती हैं कि थोड़ा-सा भी जोर लगानेपर वे टेढ़ी की जा सकती हैं। रोगी सबेरे,

विश्रामके समय, विशेषकर बैठनेकी अपेक्षा लेटनेकी अवस्थामें अधिक आराम पाता है। दाहिनी करवट सो न सकना।

**त्वचा।**—शरीरकी त्वचा जगह जगहपर रगड़ खा जाती है और क्षय हो जाया करती है। अरुणिमा या लाल आभा लिये, उद्भेद विशेषकर पहले उरुके ऊपर निकलते हैं, कभी कभी रस-भरे दाने निकलते हैं, और उसमें पीब पैदा होकर तेजीसे फैलने लगते हैं। पीतपाण्डु या कामला रोगमें शरीर की त्वचा पीली, रूखड़ी और सूखी हो जाती है। समूचे शरीरमें खुजली पैदा हो जाती है, विशेषकर रातमें और शय्याकी गर्मी लगनेपर। दाने सब रस-भरे या पीब भरे दानोंमें परिणत हो जाते हैं। बड़ी बड़ी पपड़ियोंसे ढकी विचर्चिका। विचर्चिकायुक्त अंश पीब-भरे दानोंके साथ सम्मिलित होकर बड़ी पपड़ी जमा जखम पैदा करता है और उसमें क्षपाय त्वचाका क्षय करनेवाला रस बहा करता है। मसूढ़े, जीभ, कण्ठ और गालके भीतर जखम निकलनेके कारण बहुत ज्यादा लार बहा करती है। जखमोंके किनारे टेढ़े मेढ़े रहते हैं, गन्दे और बिगड़े आकारके दिखाई देते हैं, उसकी तली चर्बीकी तरह सफेद और कालिमासे घिरी मिलजानेवाले पीब-भरे फोड़े। मुख्य और गौण उपदंश,—गोलाकार, ताँबेके रंगके लाल दाग सब त्वचाके भीतर दिखाई देते हैं। दद्रुमेखला—एक तरहका उद्भेद कमरबन्दकी तरह कमर और उदरको चारों ओरसे घेर लेता है, वे बहुत खुजलाते हैं और पीब पैदा होता है। चेचक,—पीब पैदा होनेवाली अवस्था, उसके साथ ही आमातिसार लक्षण। हाथ पैरोंका काँपना ( लोलियम-टिम्युलेण्टम )।

**निद्रा।**—दिन रात औंघाई, नींद गहरी और बहुत देरतक सोया रहता है। दिनमें बहुत अधिक औंघाई। स्नायविक उत्तेजनाकी वजहसे नींद न आना। रातमें बेचैनी, उद्वेगकी अधिकता, मानसिक चञ्चलता प्रकट करता है और छटपटाता है, बेचैनी, यन्त्रणा, उत्ताप और पसीना होना, खून का ऊपर चढ़ना मानो रक्तके भरने बह रहे हैं। चिल्लाना, आँसू बहाना, कलेजा धड़कना, सरमें चक्कर आना इत्यादि नाना प्रकारकी तकलीफोंका बढ़ना। सोनेपर तकलीफ बढ़ जाती है, रोगी चौंक उठता है और उसकी आँखके सामने विकट मूर्त्तियाँ सब पैदा हो जाती हैं। निद्रितावस्थामें बोलता है, गोंगियाता है, लम्बी साँसें छोड़ता है और साँस तेजीसे चला करती है, मुँह फाड़ा करता है और दोनों हाथ बरफकी तरह ठण्डे मालूम होते हैं,

नींद खुलनेपर पसीना होना आरम्भ हो जाता है, चिल्लाता और रोता रहता है तथा, असम्बद्ध बातें बकता है।

**शीत, उत्ताप और पसीना**।—सवेरे शय्यासे उठनेपर शीत पैदा हो जाना, साधारणत. सन्ध्याके बाद सोते समय—मानो किसीने शरीरपर ठण्ढा पानी ढाल दिया है ( मेग-कार्ब, रास ), आगसे सेंकनेपर भी नही घटता, घरके बाहरकी हवा लगनेपर जाड़ेका बढ जाना ( रास, घटना=पल्स ) उदरमें शीत मालूम होता है ( उदरमें ठण्ढ मालूम होना=मिनियेन ), रातमें बार बार पेशाब, कभी कभी एक एक अंगमें गर्मी मालूम होती है, भीतरी उत्ताप और मुँहमें उत्ताप मालूम होना और शय्यासे उठते ही शीत मालूम होने लगना, शरीरसे कपड़ा नही उतारना चाहता ( मेग-कार्ब, नक्स-वोम ), आधी रातके बाद उत्ताप पैदा हो जाना और तेज प्यास। घर्मावस्था,—शरीर हिलाते ही बहुत ज्यादा पसीना होना ( ब्राई, सैम्बिय ) । रातमें लगातार पसीना, सवेरे भी ऐसा ही हुआ करता है, पसीनेकी गन्ध खट्टी, बदबू और पसीना होनेपर अंगुलीका अगला भाग सिकुड़ जाता है ( ऐण्टि-क्रूड, सिङ्को )। रातमें बहुत ज्यादा मेद या तेलकी तरह पसीना होना ( थूजा, सेबाड )। वस्त्रमें पीला दाग पड़ता है और कपड़ा कड़कड़ाया करता है। बहुत ज्यादा बदबूदार पसीना, ओढना और शय्याको भेदकर निकलता है, वस्त्र आदिमें केशरकी तरह दाग लगता है, धोनेपर भी नही छूटता ( कार्बो-ऐन, सिङ्को, ब्राई ), पसीना होने बाद शरीरकी त्वचामें जलन होती है ( रास )। रातके अन्तिम भागमें कलेजा धड़कना और मिचलीके साथ पसीना होना। आन्त्रिक या सान्निपातिक ज्वरमें कामला और शीताद सष्ट यदि न मालूम हो तो मकुर्रियसका प्रयोग न करना चाहिये।

**वृद्धि**।—रातमें, जलीय वायुमें, पानीमें भींजनेपर, शीत लगनेपर, ठण्ढी हवामें, खासकर सन्ध्याकी हवामें, हेमन्त ऋतुमें जब दिनमें गर्मी और रातमें शीत रहता है, शरीरका वस्त्र उतारनेपर खुले अंगमें ठण्ढी हवा लगनेपर ( वेराट्र, हिप )। दाहिनी करवट सोनेपर, पसीना होनेपर, शय्याके उत्ताप से, नाक छिड़कनेपर, सर्दी होनेपर, दीये या आगकी रोशनीमें, पाखाना होनेके पहले, पेशाब करनेके समय और बाद, शरीर हिलानेपर, चलनेपर, थोड़ा भी शारीरिक परिश्रम करने पर, सन्ध्याके समय, शरीर आगेको ओर झुकानेपर ( पाचनक्रिया बिगड़ जाती है ) और भोजनके बाद।

**घटना ।**—विश्रामके बाद, संगमके बाद और काममें लगे रहनेपर ।

**सम्बन्ध ।—प्रतिविष या दोषघ्न ।**—अरम, हिप ( आत्महत्याकी इच्छा प्रभृति मानसिक लक्षण रहनेपर इसका प्रयोग किया जाता है ), ऐसिड-नाई ( अस्थि-वेष्ट-प्रदाह, गलेका जखम इत्यादि ), सिङ्को, डालका ( लारका स्राव ), केलि-आयोड ( ग्रन्थि और उपदंश ), केली-म्यूर ( नाडीकी सूजन ), ऐसाफिट ( अस्थि और आंखमें दर्दकी अधिकता ), आयोड, गुआयेक, हिलि, सल्फ, थूजा, वेल, फेर, लेके, मेजेर ( स्नायुमण्डल और ग्रन्थि ), कार्बो वेज, और सब लक्षण मिल जानेपर मार्कुरियसकी उच्चतम शक्ति ही उसका दोषघ्न है ।

**अनुकूल ।—सम्बन्ध ।**—ऐकोन, वेल, हिप, लेके, सल्फ इत्यादिके बाद मार्कुरियसका प्रयोग होता है और मार्कुरियसके बाद आर्स, ऐसाफि, वेल, केल्के, चायना, लाई, ऐ-नाई, फास, पल्स, रास, सिपि, सल्फ, डालका, हिप। प्रतिकूल सम्बन्ध—साइलिसियाके पहले और बाद इसका प्रयोग न करना चाहिये ।

**तुलनीय ।**—बेलाडो ( फोड़ा, निगलनेमें कष्ट, एकाएक दर्द ), हिपर ( शीतार्त्तता ), पल्स ( पीली आभा लिये गाढ़े श्लेष्माका स्राव ), नक्स ( सर्दी, तालुमूलमें यंत्रणा, रक्तामाशय ), ऐकोन ( रक्तामाशय ), नेट्रम ( पैत्तिक लक्षण ), आर्स ( गर्मी ), सलफर ( खुजली, दाने ), स्पञ्जिया ( अण्डकोषमें प्रदाह ), फास्फोरस ( पसीना ), ऐसिड-म्यूर ( जीभपर लेप ), आर्जेण्ट-नाईट ( आंख ), बोरैक्स ( मुँहका जखम ), कोलोसिन्थ ( रक्ता-माशय ), चेलिडो ( पैत्तिक दोषयुक्त फिफड़ेका प्रदाह ) केमो ( दाँत निकलना ), मेग म्यूर ( यकृतमें दर्द ), सिफिलिन ( उपदंश ), लाइकोपो ( यकृत प्रदाह ), नाइट्रिक-एसिड ( अतिसार ), ब्रायो ( जिह्वा ), एपिस ( डङ्क मारनेकी तरह दर्द ), डालिकस (त्वचामें खुजली), आर्निका ( बदबूदार निश्वास ), मेजे ( दाँत ), कोनायम ( स्तनमें दर्द ), केली-कार्ब ( पीव-सञ्चय ), टियुक्रियम ( पालिपस ), थेफाई ( ऋतुस्रावके समय सर्दी ) इत्यादि ।

**शक्ति ।**—१म दशमिकसे ३ रे दशमिकका प्राय: उपदंश आदिमें व्यवहार होता है । साधारणत. ६, ३०, २०० शततमिक शक्तितक प्रयोग होता है । पर पारेके अपव्यवहारमें इसकी १००० और उससे भी ऊँची शक्तिका प्रयोग किया जाता है ।

---

## मर्क्युरियस बिन-आयोडेटस।

(MERCURIUS BIN-IODATUS)

**दूसरा नाम।**—मर्क्युरियस आयोडेटस रूबर।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—एक भाग रेड आयोडाइड आव मर्करी और दो भाग आयोडाइड आफ पोटास मिलाकर तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—सर्दी, सर्दीसे उत्पन्न ज्वर, मुंहका पक्षाघात, बहुव्यापक सर्दी, दमा, नाकमें अर्बुद इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—मर्क्युरियस वाइवसकी अपेक्षा इसकी क्रिया नाककी ग्रन्थि और कौषिक अब्लके ऊपर अधिक तीव्र हुआ करती है और शरीरके बाएँ अंगके साथ इसकी घनिष्टता दिखाई देती है। गलनालीके रोगमें घूंट लेने या लार निगलनेके समय तकलीफ बहुत बढ़ जाती है। इसके कई प्रधानिगत लक्षण ये हैं:—(१) घरके बाहरकी निर्मल हवा लगनेपर सर-दर्दका बढ जाना (२) चमकीली रोशनीमें तकलीफका बढना, कच्छु-विपाक आँखका रोग (३) नाकके दाहिने पार्श्वका प्रदाह। (४) यकृत, प्लीहा, क्लोम, मूत्रग्रन्थि और पु० जननेन्द्रियमें विकार या रोग।

### लक्षणावली।

**मन।**—सर्दी रोगमें मस्तककी जडता, घरके बाहर घूमनेपर घटना। माथेमें जडताका भाव वर्त्तमान रहनेपर भी मनमें स्फूर्त्ति। सवेरे नींद खुलते ही मन खराब हो जाया करता है और मुँहका स्वाद कडवा रहता है।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना,—सर्दी-ज्वर रोगमें रोगिनीको ऐसा मालूम होता है मानो उसके चारों ओरकी सब चीजें चक्कर खा रही हैं। ललाटमें ऐसा मालूम होता है मानो एक डोरीसे कसकर बाँधा हुआ है (क्लोरैल, चेलिडो)। माथेकी जडता और बाएँ पार्श्वमें कुछ दबाव मालूम होना—मानो सर्दीकी वजहसे ऐसा होता है। घरके बाहरकी हवा लगनेपर घटना। सरके पिछले भागकी हड्डीमें दर्द। माथेके ऊपर छोटी छोटी पीव भरी फुन्सियाँ निकलना।

**आंख ।**—प्रदाह, जलन और आंसुओंका भाव, चमकीली रोशनीमें बढ़ना। सोरा विषकी वजहसे आंखोंका प्रदाह, पीव पैदा होनेवाला आंखोंका प्रदाह। पलकोंपर मासाङ्कुर।

**कान ।**—श्रवण शक्तिकी क्षीणता, सन्ध्याके समय घटना, रह रहकर कान बन्द हो जाते हैं। कानमें मैलका अधिक पैदा होना। कर्णमूल और उसके पासवाली ग्रन्थिका फूलना।

**नाक ।**—सर्दी या नाकसे स्राव और सुननेकी शक्तिकी क्षीणता—चलते चलते शरीर गर्म हो जानेपर घटना, नाकके दाहिने पार्श्वमें उत्ताप मालूम होना और फूलना, बार बार छींक और पानीकी तरह श्लेष्माका स्राव, कण्ठ-स्वर-भग्न। नाकसे सफेद आभा लिये पीले रंगके श्लेष्माका स्राव, पश्चात्‌नासा ( नाकका पिछला भाग ) का रोग,—त्वचा क्षय हो जानेकी तरह मालूम होना, नासास्थितक रोगका आक्रमण हो जाता है और शङ्खाकार अस्थि फूल उठती है। पश्चात्‌नासासे मुँहके द्वारा श्लेष्मा निकलता है। नासा-पुटके फटे घाव।

**गलेके भीतर ।**—उपजिह्वी प्रदाह, कण्ठके बाएँ प्रान्तमें झिल्ली उत्पन्न हो जाती है, बाईं गलग्रन्थिमें प्रदाह रहता है और उसपर पीली तथा धुमैली झिल्ली पैदा हो जाती है, गलेकी गाठें सब फूल उठती हैं, कानके भीतरकी कौपिक झिल्ली प्रदाहित हो जाती है, मुँहमें लसदार श्लेष्मा सञ्चित होता है, खाली निगलनेके समय दर्दका बढ़ना, घूँट लेनेकी कोशिश मात्र करनेके समय अन्न निगलनेकी अपेक्षा भी अधिक तकलीफ होती है। तालुमूल पार्श्ववाले दोनों गह्वरोंसे काली लाल आभा लिये झिल्ली बहुत सहजमें अलग की जा सकती है। हरी आभा लिये और रबरकी तरह श्लेष्माके टुकड़े सब पश्चात्‌नासासे मुँहके द्वारा निकलते हैं। गुटिका दोषयुक्त तालुमूल प्रदाह या गलेका जखम। सन्ध्याके समयकी वृष्टिमें भीजनेके कारण कण्ठस्वर टूटा और रुखड़ा हो जाया करता है।

**पेशाब और जननेन्द्रिय आदि ।**—दुरारोग्य बवासीर। बार बार पेशाबका वेग। रोगिनी क्षणभरके लिये भी पेशाबका वेग रोक नहीं सकती। मूत्रस्थलीमें जखम होना, दाहिने अण्डकोष और रेतोरज्जुमें स्पर्श सहन नहीं होता। मेढ़-त्वचाके सामनेवाला अंश कड़ा और फूल जाता है और बीचमें

बिना तकलीफका औपदंशिक जखम। उपदंश रोगमें बाएँ अण्डकोषक बढना; बाघी बहुत दिनोंतक पीब-स्राव होनेवाली। कोमल उपदंश। बिना दर्दकी बाघी ( मार्क-प्रोटो )।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—ऊरु-शिखरसे गुल्फतक दर्द हुआ करता है,—मानो रोगीने बहुत दूरतक भ्रमण किया है,—हड्डियोंमें ही दर्द अधिक रहता है। सन्ध्याके समय दोनों पैरोंमें असह्य दर्द,—शरीर हिलानेपर घटना। स्थान बदलनेवाला पेशीगत वातका दर्द ( केली-बाई )। कभी कभी हाथमें और फिर कभी कभी पैरमें दर्द पैदा हो जाता है, कर्णशूलकी तरह कानमें दर्द ( गुयाये़क )।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—हिपर।

**अनुकूल।—सदृश।**—बेल, लेके।

**सदृश।**—बेडियेगा, कार्बो ऐनिमेलिस, प्रोटो-आयोड, ऐसिड-नाइट्रिक।

**शक्ति।**—साधारण २ रा और ३ रा दशमिक विचूर्ण। ३० शततमिक तक व्यवहारसे भी उत्तम फल पाया जाता है।

---

## मर्क्युरियस कोरोसाइवस।

(MERCURIUS CORROSIVUS)

**दूसरा नाम।**—कोरोसिव सब्लिमेट, रस-कपूर।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—इसका विचूर्ण और तरल क्रम तैयार हुआ करता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—हनुके नीचेकी हड्डीके भीतर बीमारी, उपघात, उपाङ्ग-प्रदाह; अस्थियोंकी बीमारी, मूलग्रन्थिकी बीमारी, सडनेवाला मुँहका जखम, उपदंश, अतिसार रक्तामाशय, अकौता, सान्निपातिक ज्वर, आँखकी बीमारी, मसूढेमें सूजन और जखम, आँतमें जखम, आँखकी पुतलीका प्रदाह, कामला; मूत्रयंत्रक

बीमारी, बहुमूत्र; प्रसवका दर्द, सूतिका ज्वर, मरड़ा, गर्भ-स्राव, मुंहमें जखम, कर्णमूल, अन्ननालीका सङ्कोचन या रुकना, पक्षाघात, उल्टी समझी, छालेकी तरह उद्भेद, पोड़ा नारंगा, अन्त्रावर्त्तन प्रदाह, जरायुके बाहरी आवरणका प्रदाह, चेहरेका स्नायुशूल, आंखकी ऊपरी पलकमें दर्द, उपदंश, आंतका क्षय रोग, स्वाद बिगड़ा, कूथन, गलेके भीतर प्रदाह, जीभकी बीमारी; अलिजिह्वाका बढ़ना या बड़ा होना।

**उपयोगिता और आभास।**—इसकी क्रिया अनेक अंशोंमें मक्युरियस वाइवसकी तरह होती है,—पर उससे तेज और जल्दी होती है। फ्रेंच-चिकित्सक टेस्टेके मतसे जिस स्थलपर स्त्रियोंको मार्क सोल दिया जायगा ठीक वही लक्षण मौजूद रहनेपर पुरुषोंमें मार्ककोरको प्रयोग हुआ करता है,—यह मार्क-कोरोसाइवसका एक विशेषत्व है। अब आगे इसके कई सिद्धिप्रद लक्षण लिखे जाते हैं—(१) इसका प्रधान क्षेत्र पुरुष है (उपदंश) खाल उधड़नेवाले तथा पीव बहनेवाले जखम आदि, लालामूत्र। (२) मईके महिनेसे नवम्बरतक जो सब आमरक्त और श्रीष्मातिसार आदि अन्त्राशयकी रोग पैदा होते हैं उनमें यह विशेष लाभ करता है। (३) कूथन—या वृथा वेग (पाखाना हो जाने बाद उपशम—नक्स-वोम, ऐलो, कोली)। (४) कूथन—या वृथा वेग,—मूत्रस्थलीके प्रबल सङ्कोचनकी वजहसे कूथन और मूत्रनालीमें तेज जलन (५) प्रमेह—द्वितीय अवस्था—स्राव हरी आभा लिये या खून मिला, पानीकी तरह पतला, भयानक जलन, प्रबल वेग और यन्त्रणाजनक लिङ्गका कड़ापन, घोर बैंगनी रङ्गकी सूजन, लिङ्गमुण्ड घोर लाल या ऐसा मालूम होता है कि उसमें खूनका दौरान नहीं होता है,—या चमड़ी रोग मिला। (६) उपदंश,—बहुत तेजीसे फैलता है और कई दिनोंके भीतर ही शिश्नका आधा अंश क्षय कर डालता है। (७) गलेका जखम,—तेजीसे फैलनेवाला और उसमें बहुत अधिक जलन होती है,—(८) उपजिह्वा बड़ी रहनेकी वजहसे बार बार खांसी आती है (भीतरी प्रयोगके साथ २ x या ३ x दशमिक विचूर्णका लेप करनेसे बहुत लाभ होता है—डा० क्लार्क)। (९) उपदंश दोषकी वजहसे या गण्डमाला बढ़नेके लक्षणकी वजहसे आंखोंका प्रदाह—प्रचण्ड प्रदाह, भयङ्कर, असहनीय दर्द और जलन, बहुत अधिक आलोकातङ्क (रोशनीका सहन न होना) और चारों ओरकी हड्डीमें उखाड़नेकी तरह दर्द। (१०) नाकका स्राव—निकला हुआ श्लेष्मा गाढ़ा गोंदकी तरह, कषाय, त्वचाको क्षय करनेवाला।

( ११ ) अन्ननालीका संकोचन—तरल या कड़े पदार्थ निगलनेके समय कण्ठ-नालीमें आक्षेप पैदा हो जाता है और उसी समय खाने या पीनेकी चीज कै हो जाती है। कण्ठमें ऐसी यंत्रणा मानो कोई अस्त्रसे काट रहा हैं। ( १२ ) नाना प्रकारके चर्म-रोग, उपदंश दोषकी वजहसे भूरे २ चकत्ते, चेचक, श्लेष्मा-भरे दाने प्रभृति। ( १३ ) अन्यान्य अस्थियोंमें, उसको दोनों हड्डियोंपर प्रबल रूपसे रोगका आक्रमण होता है और इस अस्थिमें बहुत दर्द मालूम होता है। ( १४ ) वातव्याधि और वातकी वजहसे बोखार।

## लक्षणावली।

**मन।**—मानसिक उद्वेगकी वजहसे नींदमें व्याघात ( कालि, कैमो, लैके, मार्क-वाई )। बुद्धिकी जड़ता, कोई यदि रोगीके साथ बात करता है तो रोगी उसकी ओर निर्बोधकी तरह देखता रहता है। वह क्या कहता है यह समझ नहीं सकता ( नाइट्रि-स्पिरिटस-डालसिस )।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना,—माथेमें ठण्डक मालूम होना और ठण्डा पसीना हुआ करता है और माथा झुकानेपर बहरापन पैदा हो जाता है। कानपटी और कानके पीछेका सर-दर्द। ललाटमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। मस्तिष्कके भीतर औपदंशिक अर्बुद। ललाटपर बहुत ज्यादा पसीना निकलना ( ऐ-फास, सल्फ, छोटा मालूम होता है=स्ट्रैम )।

**कान।**—प्रदाह और उसमें सुई गड़नेकी तरह दर्द ( बेल, मार्क )। बदबूदार पीबका स्राव ( रास-टक्स )। कानमें टपक।

**आंख।**—सभी चीजें बहुत छोटी मालूम होती हैं ( म्यूरर, प्लेट,—क्षुद्रतर और दूर मालूम होती हैं=प्लम,—छोटी और धुंधली=मार्क )। दो देखना। तारका सङ्कुचित और उसमें रोशनीका ज्ञान न रहना ( कैम्फो, हायो, आर्स, केली ब्रोम, साइक्यू, डिजिट, लोरो, ओपि, स्ट्रैम, सिफिलिन )। उपदंश दोषसे उत्पन्न ग्रन्थियोंके बढ़नेके कारण चक्षु प्रदाह—स्वच्छ आवरकके ऊपर गहरा जखम निकलता है और निकला हुआ श्लेष्मा कषाय रहता है तथा चारों ओरकी खाल उधेड़ डालता है। बहुत अधिक प्रदाह, भयंकर और असह्य दर्द और जलन, बहुत अधिक रोशनीका [illegible] आंखके [illegible] ओरकी हड्डीमें उखाड़नेकी तरह दर्द। पलकें सब [illegible] तरह दिखाई देती हैं और उस पर मोटी [illegible] हो पीब

भरी फुन्सियोंसे भरी रहती है। उपदंश दोषके कारण तारका प्रदाह,—भयानक यंत्रणा, विशेषकर रातमें लालामूत्रसे उत्पन्न ( और लाला मूत्र रोग बतानेवाला )—चक्षुमुकुरका प्रदाह,—भवोंके स्थानपर उखाड़नेकी तरह दर्द और चारों ओरकी हड्डीमें स्पर्शका सहन न होना। आँखका सफेद अंश लाल। आँखके गोलेके पिछले भागमें दर्दकी वजहसे ऐसा मालूम होता है, कि वह बाहर निकल आना चाहता है। गुटिका दोष युक्त चक्षु प्रदाह,—स्वच्छावरकके ऊपर गहरे घाव पैदा होते जाते हैं, निकला हुआ रस कषाय और चारों ओरकी त्वचाको क्षय कर डालता है, आँखके चारों ओर फोड़ेकी तरह छोटी छोटी फुन्सियां निकलती हैं, नये पैदा हुए बच्चेको आँखोंका प्रदाह ( एपिस, आर्जेण्ट-नाई, ऐ नाई, कैल्के, सिफिलिन, थूजा )—स्राव कषाय, अपनी माताका उपदंश या प्रदर-स्राव लगनेकी वजहसे बीमारी।

**नाक।**—नाक फूली और लाल। पानीकी तरह नाकसे स्राव, घ्राण शक्तिका लोप हो जाना। पीनस या पूतिनस्य, नासारन्ध्रसे गोंदकी तरह श्लेष्मा का स्राव होकर पिछले छेदमें आकर सूख जाता है, नासिकाके मध्यकी भेद-कास्थिमें छेद हो जाता है ( ऐसाफिट, आरम, ऐ-फ्लू, कैली-बायोड, लैके, सार्सा-मोटो, मेजेर, फाइटो, स्टिलिङ्ग, सिफिलिन )। नाक रुकी मालूम होती है पर लगातार श्लेष्माका स्राव हुआ करता है ( आर्स, क्रम, सिकेलि, पर्याय-क्रमसे रुकी और श्लेष्मा बहनेवाली = ऐण्टि टार्ट, आर्स, सैङ्गिविन ), रंध्रके भीतर त्वचा क्षय हो जानेकी तरह और उसमें उत्तेजना मालूम होती है।

**मुखमण्डल।**—चेहरा और दोनों गाल फूले, कड़े, लाल और शोथकी तरह मालूम होते हैं। बाईं गण्डास्थिमें उखाड़नेकी तरह दर्द। मुखका तीव्र स्नायुशूल, हनुमें मानो शूलाघात हो रहा है, दिनमें घटना, बढ़ना—रातमें या ४ बजेसे रातके १० बजे तक बढ़ना। लालामूत्र रोगमें—चेहरा शोथकी तरह फूला और म्लान, ऊपरी ओंठ फूला और ऊपरकी ओर उलटा, घोर लाल और फूला ओंठ। चेहरेका रंग पीला ( आर्जे-नाई, कैल्के, चेलिडो, नाई, मार्क )।

**मुख-विवर।**—ऐसा अनुभव होना कि मुँह झुलस गया है। ( जेट्रो, सैंग नूर, सिपि—मानो जीभ झुलस गयी है = कोनो, हाइड्रेस्ट मेंग्रिस, वेरेट )। मुँहका भीतरी भाग नीरस और जलन-भरी प्यास। मुँहके भीतर रस-क्षरण होनेकी वजहसे श्लैष्मिक झिल्लीके ऊपर नकली झिल्ली पैदा हो जाती

है और यह नकली झिल्ली गल-ग्रन्थितक फैल जाती है। दाँतकी जड़ ढीली पड़ जाती है और उसमें दर्द हो जाता है। मसूढ़े फूल उठते हैं और नकली झिल्लीसे ढके मालूम होते हैं। मसूढ़ेमें गलित फोड़ा पैदा हो जाता है और उससे लगातार खून बहा करता है। ओंठ और जीभ सफेद आभा लिये तथा सिकुड़ी। जीभपर गहरा सफेद श्लेष्मा चढ़ा रहता है, या नीरस और लाल रहती है, कटहलकी तरह उसपर काँटे उठे रहते हैं, जीभ सफेद रंगकी और इतनी फूली रहती है, कि रोगी जीभ बाहर नहीं निकाल सकता (ऐपिस, कार्बो वे,, लैके, सैबाड, स्ट्रैमोन)। फैलनेवाला जखम,—मुँहके भीतर, तालुमूल या मसूढ़ेके ऊपर,—उसकी वजहसे मुँहमें बदबू या सड़ी गन्ध पैदा हो जाती है। लार बहना, मुँहका स्वाद नमकीन, लार खून-भरी, पीली आभा लिये, गाढ़ी गोंदकी तरह और कषाय। उपझिल्ली प्रदाह रोगाधिकारमें। खून मिली लार बहना, मुँहसे पाकस्थलीतक यन्त्रणाजनक जलन। मुँहसे अण्ड-लालकी तरह लार बहना, गालके भीतर और दोनों ओंठोंपर उपचत (छाले), ओंठके ऊपरवाले जखम सब जलन करनेवाले और रस-भरे दानोंसे घिरे।

**गलेके भीतर।**—अलिजिह्वा फूली, लम्बी और गहरे लाल रंगकी (लम्बी=क्रोटोन, हायो, आयोड, कैली-आयोड, लैके, मैन्सि, सल्फ,—अलिजिह्वा बढ़नेकी वजहसे लगातार खाँसी आया करती है=क्रोटोन, हायो, मार्क, कोरोसाइवस, द्वितीय या तृतीय दशमिक विचूर्ण, रूईसे लगा देनेपर लाभ हुआ करता है—डा० क्लार्क)। तालुमूलका तेज प्रदाह होकर निगलनेमें तकलीफ होती है और श्वास रुक जाना चाहता है। गलेकी दोनों गाँठें फूली और जखम-भरी मालूम होती हैं (आरम मेट, कोल्क, कैली-बाई, लाई, मार्क, मर्क्युरियस-पेरेन, फाइटो, नैट्र-सल्फ, बायो गलग्रन्थि=लैक-कैन, लैके, मार्क-विन)। कण्ठमें ऐसी तकलीफ मालूम होती है मानो सुई गड़ गयी है (सिपा, साइलिसिया)। कोई पदार्थ निगलनेकी चेष्टा करनेपर भयानक ओकाई आती है और वह पदार्थ वेगसे बाहर निकल आता है। कण्ठनालीके बाहरका स्थान और ग्रन्थियाँ सब फूल उठती हैं।

**पाकस्थली।**—उदरके ऊपरी भागसे मुंहके भीतरतक जलन रहती है ठण्डी पतली चीजें पीनेके लिये लालायित। ठण्डे खाद्य पदार्थ खानेकी इच्छा और गर्म चीजें खानेकी इच्छा न होना। वमन—अण्डलालकी तरह पदार्थ, जमे हुए गोंदकी तरह श्लेष्मा, काफीके रंगवाला (आर्स, कोना, फास, वेरेट)

और जमा हुआ खून मिला पदार्थ, पीवका वमन। उदरका ऊपरी प्रदेश आध्मान वायुसे भरा और फूला रहता है और उसमें स्पर्श सहन नहीं होता। ठण्डे पानीय पीनेके लिये ज्वालामयी प्यास। पिये हुए पदार्थ नाकके छेदसे बाहर निकल आते हैं (एरम-ट्राइ, बैराई-कार्ब, कैन्थ, कोलो-पार्सोङ्ग, लैक-कैन, लेके, मार्क, मार्क-सायो, फाइटो, ऐ-सल्फ)। उदर—आध्मान वायुसे फूला रहता है और बहुत दर्दके कारण उसमें स्पर्श सहन नहीं होता। नाभिके नीचे छेदनेकी तरह दर्द।

**मलान्त्र और मल।**—आमातिसार और रक्तामाशय। मल पीले रंगका और हरा,- पित्तमय, अन्त्रमें लसदार पदार्थ और खून, और श्लैष्मिक झिल्लीके टुकड़ेकी तरह सूतमय आम निकलती है, कुन्थन और असहनीय छेदनेकी तरह या शूल वेधनेकी तरह दर्द मालूम होता है, पाखाना हो जाने बाद जलन और मलान्त्र तथा मूत्रस्थलीका प्रबल सङ्कोचन, वृद्धि—गरमीके मौसमके आरम्भ कालतक बढ़ना, आधी रातके बाद वमनके साथ तकलीफ पैदा कर देनेवाला खून मिला मल निकलना।

**पेशाव।**—पेशाब बहुत थोड़ा होता है, भूरे रंगका और उसमें ईंटके धूरकी तरह तली जमती है (चायना, फास, पल्स)। मूत्रस्थलीको कुन्थन या प्रबल संकोचन (कैन्थ, प्रम्ब, टेरिब) और मूत्रनलीमें तेज जलन, पेशाब गर्म, परिमाणमें बहुत थोड़ा या रुका हुआ, भयानक यन्त्रणाके साथ बूंद २ निकला करता है, रक्त-मिला भूरे रंगका और ईंटके चूर्णकी तरह तली मिला, लाला मय (एपिस, आर्स, कैल्के-आर्स, ग्लोन, हेलिबो, लैकाडिफ्लो, नेट्र-कार्ब, प्रम्ब)। पेशाबके साथ कपासके सूत या झिल्ली खंडके समान पदार्थ निकलता है (एपिस, कैन्थ, कैल्को)। प्रमेह,—दूसरी अवस्था, हरे रंगका स्राव, रातमें बढ़ना, अत्यधिक जलन और मूत्रस्थलीके प्रबल सङ्कोचनके कारण पैदा हुई कुन्थन मिला, रक्त मिला अथवा पानीकी तरह, भयंकर जलन पैदा कर देता है, लिङ्गमें यन्त्रणा जनक कड़ापन और वेग मौजूद रहना, गाढ़ी नीले रंगकी सूजन, लिङ्गमुण्ड घोर-लाल या रुके हुए खूनके दौरानकी तरह मालूम होता है; चमड़ी या उलटी चमड़ी; गर्भवती स्त्रियोंका लालमूत्र।

**पुं० जननेन्द्रिय।**—निद्रितावस्थामें प्रबल लिङ्गोद्रेम। बाएं अण्डकोषमें सूक्ष्म कांटा गड़नेकी तरह दर्द मालूम होना। शिश्न और दोनों अण्डकोष

फूल जाते हैं और उनका आकार बड़ा हो जाता है। उपदंशका जख्म फैलनेवाला और उससे पतले पीवकी तरह रस बहा करता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय ।**—असमयमें और बहुत ज्यादा ऋतुस्राव। प्रदर—कुछ पीला और एक तरहका वमन पैदा करनेवाला गन्ध मिला स्राव। योनि पार्श्वमें तेज प्रदाह। स्तनवृन्तके चारों ओर ग्रन्थिमय सूजन। स्तनवृन्तकी त्वचा फटी हुई और उससे खून निकला करता है, बच्चेको स्तन पिलानेमें बहुत दर्द होता है।

**श्वासयन्त्र ।**—भग्न-स्वर या स्वरलोप (आर्जेण्ट-मेट, कास्टि), स्वर-नालीमें जलन और डंक मारनेकी तरह दर्द, छातीमें कसावटका भाव। कोई चीज निगलनेके समय स्वरनली और उपजिह्वामें दर्द मालूम होता है, जीभ दबानेपर बहुत दर्द होता है, कण्ठमें ऐसा दर्द मानो अस्त्राघात हो रहा है। अलिजिह्वा बढ़ी रहनेकी वजहसे आवाज टूटी हुई और शून्यगर्भ खाँसी (ऐलू, क्रोटन टिग, हायो, मार्क-बिन)। खाँसीके साथ खून मिला बलगम निकलता है (बेल, केली-नाई, मार्क)। रक्त कासके बाद फेफड़ेमें यक्ष्माका आविर्भाव, इसके साथही विलेपी ज्वर। दाहिने वक्षके निचले अंशमें महीन सलाई गड़नेकी तरह दर्द, यह दर्द समूची छाती भेदकर फैलता है (चेलिडो, मार्क-आई, केली-कार्ब)। फेफड़ेके ऊपर क्षय कासकी गोटियाँ निकलना, निद्रितावस्थामें नाड़ी सविराम (रुक रुककर), क्षुद्र और उसकी गति असमान रहती है।

**प्रत्यङ्ग आदि ।**—गलेकी गाठें सब फूली और कड़ी। रोगी घुटने मोड़कर चित्त सोया करता है,—कमर और पीठके मेरुदण्डका टेढ़ापन रोगमें। कन्धे तक बाहु बहुत फूला रहता है, लाल रहता है और रस-भरे दानोंसे भरा रहता है। बायाँ कन्धा और अंसफलकमें वातकी वजहसे दर्द (ग्रैफ)। दाहिने पुट्ठेके स्थानपर सुई बेधनेकी तरह दर्द, हिलानेसे घटना। मानो दोनों पैर सुन्न हो गये हैं। आमरक्त रोगाधिकारमें जंघाकी पोटलीकी पेशीमें ऐंठन, दोनों पैर बरफकी तरह ठण्डे। मुखमण्डल, बाहु और दोनों पैरकी पेशियोंका सिकुड़ना और फैलना एवं हाथ-पैरोंमें अकड़न। सोतेही रोगी इतना चौंक उठता है कि उसकी समूची देह हिल उठती है (हृद्रोग=लाइकोपस-वार्जि) पुट्ठे और अन्यान्य ग्रन्थियोंका फूलना, निचले हनुकी अस्थिका सड़ना।

अस्थि-वेष्टमें बहुत अधिक खींचन, मानो फटा जाता है, ऐसा ही दर्द (सविराम ज्वराधिकारके आरम्भमें मालूम होता है)।

**त्वचा**।—शरीरकी त्वचामें जलन और लाली और उसपर रस-भरे दाने निकलते हैं। नख सब धुमैले हो जाते हैं। शरीरके पसीना निकलनेवाले अंशमें भयानक अकौता पैदा हो जाता है। गोग उपदंशकी वजहसे नह पिका और जखम। चेचक, खसराके दाने। थोड़ा भी शरीर हिलाने या वायु लगनेपर शीत मालूम होने लगना। झुकनेपर उत्ताप मालूम होना और सीधे होनेपर घटना।

**निद्रा**।—निद्रितावस्थामें प्रबल हिचकी, औंघाई, जम्हाई, निद्रितावस्थामें चौंक उठना, सपने देखना।

**ज्वर**।—बाहरी हवामें और थोड़ा भी हिलने डोलनेपर शीत, इसके साथ प्राय. पेटमें दर्द मौजूद रहता है। सन्ध्याके समय शीत मालूम होना, झुकनेपर प्रबल ताप, बहुत पसीना, कपालमें ठण्डा पसीना। रातके समय पसीना। शरीरमें दाह, तापके साथ त्वचाका पीले रंगका भाव हो जाना।

**सम्बन्ध**।—**तुलनीय**।—कास्टिकम (गलेके भीतर), अरम (चक्षुताराका प्रदाह), लैकेसिस (सान्निपातिक ज्वर, अन्त्रावर्त्तन प्रदाह), हायोसा (अलिजिह्वा), बैसि (जीभ), आर्स, फास (ठण्डे पानीकी प्यास), नक्स-वोमिका (रक्तामाशय), थूजा (आंतमें आंत घुस जाना), आर्स, कैप्सि (गलेमें जखम) इत्यादि।

**प्रतिविषया दोषघ्न**।—सारलि, मार्क-सोल, (उच्चक्रम) सिपि, लोबेल-इन।

**सदृश**।—अरम, कैन्थ, डिजि, केली-आयोड, लैके, हायो, कास्टि, बैसिलिनम, मैग-कार्ब, कैली-कार्ब, थूजा, आर्स, कैप्स।

**शक्ति**।—३ रे दशमिकसे २०० शततमिक क्रम।

## मर्क्युरियस सायानेटस।
(MERCURIUS CYANATUS)

**दूसरा नाम।**—बाई सायानायड आव मर्करो।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्ण आकारमें तैयार हुआ करता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—गलनलीका उपझिल्ली-प्रदाह, रक्तामाशय, सान्निपातिक ज्वर, रक्तस्राव, शिरा का प्रदाह, गलेका जखम, उपदंश रोग, आँखकी पुतलीका प्रदाह इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—यह उपझिल्ली प्रदाह रोगमें लाभके लिये प्रसिद्ध है, संक्षेपमें इसका क्रियाफल यह है:—(१) कण्ठका भीतरी भाग तीव्र प्रदाहयुक्त, चमकीला लाल रंग, त्वचा चय हुई और जखमकी तरह मालूम होती है तथा निगलनेके समय बहुत तकलीफ मालूम होती है। (२) कण्ठ और गालका भीतरी प्रदेश दृढ़ और धुमैली झिल्लीसे ढका रहता है और उसके निचले भागके तन्तु सबमें जखम हो जाता है। कोमल अंशका सड़ने लगना, विशेषकर कोमल तालु और तालुमूलकी बगलवाले दोनों गह्वर (३) बहुत कमजोरी, उठनेकी शक्ति न रहना, रोगी इतना क्षीण हो जाता है, कि कि उसमें खड़े होनेकी शक्ति नहीं रहती, हृत्पिण्डका अवसाद तक हो सकता। (४) वक्ताओंके गलेके जखम रोगमें, यदि बोलनेके समय गलेमें तकलीफ होती हो तो इससे बहुत लाभ होता है (डा० नैश)।

### लक्षणावली।

**मन।**—उत्तेजनापूर्ण, क्रोधी।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना।

**आँख।**—चक्षुताराका प्रदाह, आँख लाल इत्यादि।

**नाक।**—कई दिनोंतक रोज-बार-बार नाकसे खून गिरना (केम्फो. कार्बो-वेज)।

**मुख-विवर।**—दाँत सब दर्द-भरे, मसूढ़ा फूला और सफेद गोंदकी तरह पदार्थसे ढका हुआ और इस स्तरके नीचे एक नीली पीली रेखा दिखाई

देती है। जीभ रक्तशून्य और उसकी जड़पर पीले रंगकी रेखा, सूजी हुई और दोनों पार्श्व लाल, बाएँ पार्श्वमें छाला निकलता है और, क्रमसे दोनों ओंठ, जीभ और गालका भीतरी अंश धुमैले सफेद जखमसे भरा मालूम पड़ता है। समूचे गालके भीतरी प्रदेशमें प्रदाह हो जाया करता है, लार बहा करती है। मुँहकी गन्ध बहुत ही सड़न मिली, निगलनेके समय तेज दर्द मालूम होता है। मुँहका स्वाद तीता, घृणा-जनक और धातुके जंगकी तरह रहता है।

**गलेके भीतर।**—सांघातिक उपझिल्ली-प्रदाह रोग,—नकली झिल्ली पहले सफेद मालूम होती है और कोमल तालु तथा दोनों ग्रन्थियाँ उससे ढकी रहती हैं, पर थोड़ी देर बाद ही ग्रन्थियाँ सब फूल उठती हैं और उस समय यह नकली झिल्ली काली हो जाती है और क्रमसे सड़नेकी सम्भावना पैदा हो जाती है, साँसकी छोड़ी हुई हवा बहुत ही बदबूदार रहती है (नकली झिल्ली बहुत बदबूदार = केलि-पार्मा), रोगी बहुत क्षीण हो जाता है और क्रमश उसमें उठनेकी शक्ति नहीं रह जाती, भूख बिलकुल ही नहीं रहती, जीभपर भूरा लेप चढ़ा रहता है और बीमारी बाढ़ी होनेपर, काली दिखाई देती है। इस समय नाकसे खूनका स्राव होता है (यह बहुत दुर्लक्षण है), श्वासमें कष्ट के साथ कर्कश, घड़घड़ और स्वर-तन्तुकी अकड़नसे पैदा हुई खाँसी आने लगती है और निकला हुआ बलगम गाढ़ा, सूत्रमय या रबरकी आकारका हुआ करता है। तालुमूल पार्श्वके दोनों गह्वर भयानक लाल हो जाते हैं और कोई पदार्थ (कड़ा या तरल) निगलनेके समय बहुत तकलीफ होती है (डा० केण्ट कहते हैं कि जब नकली झिल्ली कुछ दूरी और नाकके भीतर भी बहुत दूरतक फैल जाती है। उस समय, इस दवाकी जरूरत होती है। दुर्लक्षणाक्रान्त उपझिल्ली प्रदाह रोगमें जब रोग बहुत तेजीसे बढ़ता है और जखम भी तेजीसे फैलता है, उस समय मार्क सायेनेटससे विशेष लाभ हुआ हुआ करता है), कोपोद्दामक-गल-ग्रन्थि प्रदाह—दाहिने पार्श्वमें—प्रदाहकी अधिकता। वक्ताओंके गलेका जखम—कण्ठके भीतर जगह जगहकी त्वचा फटी हुई रहती है और बोलनेके समय रोगीको बहुत तकलीफ होती है।

**पाकस्थली आदि।**—अरुचि। तेज प्यास परन्तु पानी पीतेही कै हो जाती है (आर्स-विस)। लगातार हिचकी (मस्कस)। आँतोंका तेज शूल, प्रत्येक बार पाखाना होनेपर बढ़ना। मलद्वारमें छोटे छोटे बवासीरके

सये दिखाई देते हैं ( पोलिगोन ), बैठनेकी अवस्थामें मलद्वार और मलान्त्रमें भयानक दर्द, स्पर्श सहन न होनेके साथही लाल रंगकी सूजन, मलद्वारमें नकली झिल्लीकी तली दिखाई देती है। मलद्वारसे बार बार खूनका स्राव, कूथनके साथ पाखाना होना। मलद्वारसे सडी गन्ध-भरा पानीकी तरह पदार्थ निकलता है। काला पाखाना होना।

**सार्वाङ्गिक ।**—बहुत क्षीणता मालूम होना, उठनेकी शक्ति न रहना, बार बार मूर्च्छा, उदरामय रोगमें बहुत कमजोरी, यहाँतक कि रोगिनी कभी कभी मूर्च्छित होकर जमीनमें गिर जाती है। शरीर बरफकी तरह ठण्डा, सर्दी बिलकुल ही सहन न होना, हाथ पैर आदिका अगला भाग बहुत ठण्डा, विशेषकर सन्ध्याके समय शरीरकी त्वचा कुछ पसीना लिये और ठण्डी।

**वृद्धि ।**—भोजनके बाद ( प्राय: सभी लक्षण बढ़ जाया करते हैं )।

**सम्बन्ध ।—सदृश ।**—ऐ-मूर, अरम-ट्राई, कार्ब्बि, हिप, केली-बाई, केली-कार्ब, केली-पार्मा, लैके, मार्क-बिन-आयोड, मार्क-प्रोटो-आयोड, फाइटो।

**शक्ति ।**—६ ठेसे १००० शततमिक क्रम ( डा० बोरिक कहते हैं कि ६ ठे शततमिकके निम्न क्रमके व्यवहारसे लक्षण आदि बढ जाया करते हैं)।

---

## मर्क्युरियस डलसिस ।

### ( MERCURIUS DULCIS )

**दूसरा नाम ।**—कैलोमेल, सब-क्लोराइड आव मर्करी।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचूर्ण, इसके बाद ६ ठा और इसके बाद तरल क्रम तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है— सर्दी, आँखोंका प्रदाह, बहरापन, अतिसार, कर्णनलीकी बीमारी; पाकाशयका विकार, मस्तिष्कावरण प्रदाह, अन्त्रावरण प्रदाह, मूलाधार सुखशायी सन्धि प्रदाह; गलेका जखम।

**उपयोगिता और आभास।**—कैलोमेलका लेटिन नाम मर्क्युरियस डलसिस है। श्लैष्मिक झिल्ली, विशेषकर आँख और कानके भीतरवाली श्लैष्मिक झिल्लीके सर्दी रोगमें यह विशेष लाभदायक हुआ करती है। इसके कई प्रधान लक्षण ये हैं:—( १ ) बिचले कानका सर्दीसे उत्पन्न प्रदाह। ( २ ) कर्णपथाबलीका रुकना, (३) सर्दीकी वजहसे बहरापन और कर्ण-स्राव (४) वार्द्धक्य सुलभ बहरापन (५) मूत्रनालीका संकोचन या कुचिकित्सासे पैदा हुआ सुखशायिका ग्रन्थिका नया प्रदाह आदि रोग ( ६ ) बच्चोंको पतला पाखाना होना—मल घासकी तरह हरा, या टूटे हुए अण्डेकी तरह, बहुत ज्यादा और मलद्वारकी त्वचाको क्षय करनेवाला। लसिका ग्रन्थियाँ फूलनेवाले बच्चोंकी पित्तकी वजहसे पैदा होनेवाली बीमारियोंमें या म्लान, खून रहित, और गला तथा अन्यान्य ग्रन्थियाँ जिनकी फूली हों वैसे बच्चोंके लिये यह विशेष उपयोगी है। "चेहरा मुर्देकी तरह म्लान और शोथ रोगीकी तरह मूर्ति" डा० क्लार्कके मतसे मर्क्युरियस डलसिसका प्रधान निर्णायक लक्षण हैं।

## लक्षणावली।

**मन।**—उत्तेजित और आशंका-युक्त।

**मस्तक।**—भारी, केश झड़ जाना।

**आँख।**—पलकोंके अगले भागपर गोंदकी तरह श्लेष्मा लगा रहता है। क्रमसे जलन और दृष्टिमें अस्पष्टता पैदा हो जाती है। दोनों आँखें लाल, सूखी रहती हैं और उनमें रोशनी सहन नहीं होती। किसी तरहका व्यायाम करने या व्यायामकी वजहसे शरीर गर्म हो जानेपर यन्त्रणा आदिके लक्षण बढ़ जाया करते हैं। श्लेष्माके कारण आँखोंका प्रदाह ( ऐकोन, कोना, केल्के, आर्स, हिप, रास-टक्स, मार्क-कोर )। पलकोंका प्रदाह ( युफ्रे, ग्रैफ, हिप, केल्के, मेजेर, आर्स, मार्क-कोर )।

**कान।**—कानके बिचले भागमें सर्दीकी वजहसे प्रदाह ( केली म्यूर, प्लैण्टेगो, मार्क, पल्स, कैम )। कर्णपथावलीमें सूजन पैदा हो जानेकी वजहसे यह नली रुक जाती है और बहरापन पैदा हो जाता है। सर्दीकी वजहसे बहरापन और कच्छु दोषसे दूषित बच्चोंके कानसे पीबका स्राव ( हाइड्रैस्ट, मेजेर, इग्नेश, मैङ्ग )। वार्द्धक्यके कारण बहरापन (साइकुटा, पेट्रोल, केली म्यूर)।

रन्ध्रके बाहरी स्थानकी खुजली। बाएँ कानमें एकाएक पर फड़फड़ानेकी तरह अनुभव होना।

**मुखमण्डल आदि।**—चेहरा लाल। चेहरा मुर्देकी तरह उजला या रक्तशून्य। दोनों गाल फूले। निचले हनुकी अस्थिका चूर गिरना (मृत्यु-निकट), मुँह फाड़नेमें बहुत दर्द और कष्ट मालूम होता है। मुँहमें जखम और रातभर उससे खून निकला करता है। जीभपर छाले, मुंहसे बहुत अधिक बदबू और काले रंगकी लार निकलती है, वह लगकर ओंठ और दोनों गालोंकी त्वचा क्षय हो जाती है; जीभ और समूचा चेहरा काला दिखाई देता है (ऐसिड-कार्बोल, मार्क-सल्फयुरिकास)। कण्ठके भीतर बहुत अधिक जखम, निगलनेमें कष्ट।

**अन्त्राशय आदि।**—उदरमें भयानक यंत्रणा, मानो जकड़ गया है (एपिस, ब्राई, कोलो, हाइड्रेस्ट, आइरिस-वा, सिपि, फाइटो, रियुम), छूनेपर दर्द होता है। पाकस्थलीकी कोमलता (आर्स, विस्मथ, कैप्स, कैल्के, फेर, क्रियो)। उदर गर्म, दर्द-भरा और शोथसे फूले हुएकी तरह मालूम होता है (कैल्के = उदर फूला, सम्पूर्ण अरुचि, मल प्राय हरे रंगका होता है। वमनके साथ पतला पाखाना होना। बच्चोंको पतले दस्त आना—मल घासकी तरह हरे रंगका (कैमो, मार्क, नक्स-मस), बहुत ज्यादा और मलद्वारकी त्वचाको क्षय करनेवाला (आर्स, वैप्टि, लैके, मार्क, ऐ-म्यूर, नेट्र-म्यूर, ऐ नाई, सिफिलिन वेरेट)। आमातिसारमें मल सूत्रमय या गाढे गोंदकी तरह (ऐ-सल्फ), आममय खून मिला, काले रंगका (ब्रोम, लेप्टेन, मार्क-कोर, मार्क-प्रोटो आयोड, ओपि, प्लम्ब, रियुमेक्स, वेरेट), उदरके ऊपरी प्रदेशमें बहुत दबाव मालूम होना और अवसाद अनुभव होना। दुर्दमनीय कब्जियत (ओपि, प्लेट, प्लम्ब)। मलद्वारमें जलन और कूथन। मलद्वारके चारों ओर श्लेष्मा-गुटिकायें (अरम, ऐ-नाई, ड्युफ्रे, स्टैफि, थूजा, सिपिया) पैदा हो जाया करती हैं।

**पुं० और स्त्री-जननेन्द्रिय।**—प्रमेह रोगके रुक जानेकी वजहसे या मूत्रनालीके सङ्कोचनकी कुचिकित्सासे पैदा हुआ नया मूत्राधार सुखशायिका ग्रन्थिका प्रदाह (ऐ-नाई, थूजा)। मूत्रनालीमें जलन और दबानेकी तरह दर्द; तीव्र मूत्रकृच्छ्रता (आर्जेण्ट-नाई, कैनाब-सेट, कैन्थ, नाई, पल्स, सार्सा, पोलिगोन, टेरिब), पेशाब परिमाणमें बहुत थोड़ा। लिङ्गके गर्दनके पीछे खुजलाहट और काँटा गड़नेकी तरह अनुभव होना। योनिके बाहरी

भाग, विटप त्वचाके ऊपर और मलद्वारके चारों ओर श्लेष्मा-गुटिका निकलना, उसमें बहुत बदबू निकलती है।

**त्वचा।**—फूलती हुई और अपरिपुष्ट। फैलनेवाला जखम। तांबेके रंगका उद्भेद।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—हिपर-सल्फ।

**सदृश।**—कैलो-मूर (कानकी सर्दीसे उत्पन्न बीमारी, बहरापन) कैल्के-फास्, आर्जेण्ट-नाइ, ऐसिड-नाइ, ओपियम, ऐसिड-सल्फ, (दहीकी तरह मल), कैमो, हृपिक, मार्कक्रोर।

**शक्ति।**—२ रे से ६ ठा दशमिक विचूर्ण और ३ रे शततमिकसे ३० शततमिक क्रम, (कोई कोई होमियोपैथिक चिकित्सक विरेचक रूपमें प्रथम दशमिक विचूर्ण दो या तीन ग्रेन मात्रामें प्रयोग किया करते हैं और वे कहते हैं, कि ऐसा करनेसे सदृश विधानके विषयमें कोई गड़बड़ी नहीं होती।)

---

## मर्कुरियस नाइट्रिकस।
## ( MERCURIUS NITRICUS )

**दूसरा नाम।**—नाइट्रेट आव मर्करी, मर्कुरिक नाइट्रेट।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्ण।

**उपयोगिता और आभास।**—ऐलोपैथीके मतसे चक्षुप्रदाहके लक्षणमें पलकोंमें, दर्द रहित जखमें, विसर्प,-दाद, कुष्ठ, सोरादोष, उपदंश, वगैरह बीमारीमें इसके बाहरी प्रयोगसे बहुत जल्द जखम आरोग्य हो जाता है।

उपदंश जब स्नायु और अस्थि-समूहोंपर आक्रमण करता है, उस समय मार्क-नाइट्रि होमियोपैथीका सर्व-श्रेष्ठ सहाय है।

नोकीला शस्त्र वेधनेकी तरह दर्द और खुजली इसका निर्देशक लक्षण है। सूजाक और उपदंशका एकत्र समावेश खास कर ऊपर लिखे लक्षण मौजूद रहनेपर इससे विशेष लाभकी आशा की जाती है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—मार्क-डाल्सिस।

**शक्ति।**—६—२००।

---

## मर्क्यूरियस- प्रिसिपिटेटस-ऐलबस ।

( MERCURIUS PRÆCIPITATUS ALBUS )

**दूसरा नाम** ।—ह्वाइट—प्रिसिपिटेट-आव मर्करी ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—विचूर्ण ।

**उपयोगिता और आभास** ।—हरो जीभ, पित्तमिला मल, मल द्वारकी खाल उधड जाना, बुड्ढेकी तरह चेहरेकी आकृति इसका निर्देशक लक्षण है ।

माथा और चेहरेपर अकौता, अकौतेसे पीव और बदबूदार स्राव लक्षणमें मार्क-प्रिसि-ऐल्ब ३री शक्ति तीन दिनका अन्तर देकर एक ग्रेन मात्रामें सेवन करनेपर तुरन्त आरोग्य होते देखा गया है ।

**सम्बन्ध** ।—**तुलनीय** ।—वैराइटा-कार्ब, सिफिलिनम, मैनि ।

**शक्ति** ।—२—६ ।

---

## मर्क्युरियस पृसिपिटेटस रुबर ।

( MERCURIUS PRÆCIPITATUS RUBER )

**दूसरा नाम** ।—रेड प्रसिपिटेट ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—विचूर्ण ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग** ।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— मलद्वारमें जलन, उपदंशका जखम, प्रमेह, बच्चोंका अकौता रोग, छाले चकत्ते ।

**उपयोगिता और आभास** ।—प्रमेह, उपदंश, प्रमेह विषसे उत्पन्न और उपदंश दोषवाले रोगमें यह विशेष लाभदायक है । प्रमेह रोगमें इसका एक प्रधान निर्णायक लक्षण यह है, कि मूत्रनाली डोरीकी तरह दृढ और कड़ी मालूम होती है । फैलनेवाले जखम आदि और बाघी कड़ी, लाल जखम आदिका

फिल्लमा, उपदंश विषसे दूषित आंखोंकी पुतलीका प्रदाह रोगाविकारमें दर्द दूर होनेपर , नये पैदा हुए बच्चेकी छाले, चकत्ते , प्रत्यङ्गोंके गांसेमें उपदंशका जखम, त्वचाका घन होना , मुखके ऊपर और मलद्वार प्रदेशमें चिपटे श्लैष्मिक अर्बुद , त्वचा फटो या न फटो हो , बहुत ज्यादा पीब या रस स्राव करनेवाला नया या समय समय पैदा होनेवाला या पुराना अकौता और गाथा, शरीर तथा चिवुक दाद वगैरह चर्म-रोगको यह एक उत्कृष्ट दवा है। डा० क्लार्क कहते हैं, कि "मलद्वारमें मानो एक लोहेकी सलाई घुस और निकल रही है" ऐसा अनुभव, सम्भवत. इसका एक प्रधान सिद्धिप्रद लक्षण है ।

**शक्ति ।**—१ दशमिकसे ६ ठा दशमिक विचूर्ण।

---

## मर्क्युरियस प्रोटो-आयोडेटस ।

### ( MERCURIUS PROTO—IODATUS )

**दूसरा नाम ।**—ग्रीन आयोडाइड आव मर्करी।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचूर्ण ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— चक्षु पल्लव या पुटका प्रदाह , स्तनका अर्बुद , सर्दी , उपदंश , दुखिया पपड़ी , गलनालीका उपझिल्ली प्रदाह , उपदंश दोषकी वजहसे आँखकी बीमारियाँ , गलगण्ड , श्वेत-प्रदर ( बच्चोंको ) , नकसीर , गर्भिणियोंका वमन , कच्छु , उपदंश , गलेका जखम , गलग्रन्थि प्रदाह , दाँतका दर्द , मसीजीवी या कलमसे काम करनेवाले केरानियोंकी अँगुलियोंमें ऐंठन ।

**उपयोगिता और आभास ।**—ग्रन्थियोंका बढना लक्षण मिला गलेका जखम, उपझिल्ली प्रदाह रोग और प्रकृत विपाक्त उपदंश वगैरहमें इसका व्यवहार प्रसिद्ध है , तालुमूलके दाहिने पार्श्वके साथ इसकी घनिष्टता प्रकट हुआ करती है, क्योंकि इससे पैदा हुई नकली झिल्ली तालुमूलके दाहिने पार्श्वसे आरम्भ होकर दाहिने पार्श्वमें ही रुकी रहती है। जीभ मोटी, लेप चढी, और अगला भाग तथा दोनों पार्श्व लाल और उनकी जड पीली दिखाई देती है। जीभ थुलथुली और उसपर दाँतके दाग रहते हैं। गलेके भीतरके पिछले भाग में छोटे छोटे जखम पैदा होते हैं और जगह जगहपर श्लैष्मिक झिल्लीसे ढके

दिखाई देते हैं। ग्रीवा देशीय और कर्णमूलीय ग्रन्थियां सब फूली हुई। गले में गाढा गोंदकी तरह श्लेष्मा इकट्ठा हुआ करता है। चक्षुरोग—स्वच्छावरकका जख्म, ऐसे आकारवाला मानो नखसे काट लिया गया है। दांत सब बहुत बड़े मालूम होते हैं, दांतपर दांत लगनेसे यह अनुभव बढ जाता हैं। दांतसे दांत दबा देनेका दुर्दमनीय आवेग और नींदवाली अवस्थामें दांतपर दांत लग जाने की वजहसे हनुकी सब पेशियां अकड जाती हैं और आन्त मालूम होती हैं। खानेके पदार्थ देखते ही मिचली आने लगती है, तलपेट शून्य और अवसाद-जनक मालूम होता है। मल काला। ये कई लक्षण इसके प्रधान क्रियाफल और निर्णायक हैं। हँसनेपर खांसी बढ जाती है—यह इसका एक सिद्धि-प्रद लक्षण है। ग्रन्थियां सब फूलनेवाली और उपदंश-विषसे दूषित व्यक्ति, शल्क या रूसी मिली श्लेष्मिक झिल्ली और पसीनेके समय बर्साती पानीमें भींजना या जलीय वायुके छू जानेसे उत्पन्न रोग आदि इसके विषयके अन्तर्गत है।

## लक्षणावली

**मन** ।—शय्यापर सोये रहनेवाली अवस्थामें रोगीको ऐसा मालूम होता है मानो घरमें कोई आदमी है और वह उसके तालुमूलमें छेद कर डालना चाहता है। फुर्तीला, प्रसन्न और लगातार बकता है। पासकी चीजें नष्ट कर डालनेकी इच्छा। चुप होकर न जाने क्या सोचता है, बहुत विषण्णता।

**मस्तक** ।—पढनेके समय ( रेडिङ्ग ) या आसनसे उठनेके समय सरमें चक्कर आ जाता है ( आर्नि, ग्वायेक, पल्स )। शंखदेश या कनपटीमें तेज सलाई गडनेकी तरह दर्द ( ऐगार, जेल्स, सिलिन )। भवोंपर धीमा धीमा सर-दर्द,—नासा-मूलमें दर्द मालूम होता है। ललाट या कनपटीमें टपकका दर्द ( ललाट-देशमें = ग्लोन, नेट्र-म्यूर, पल्स,—कनपटीमें = चेलिडो, जेल्स, ग्लोन, लेक-डिफ्लो )। मस्तिष्कके मूल-देशमें धीमा और भार मालूम होनेवाला दर्द। नींद खुलनेपर ललाट देशका सर-दर्द,—मुंहकी सभी हड्डियोंमें दर्द और थोडी स्पर्श असहनीयता रहती है। समूचे माथेमें दर्द हुआ करता है और ऐसा मालूम होता है, कि उसमें खूनकी तरंगें उठ रही हैं। माथेमें जडता और दबावकी तरह मालूम होता है—मानो एक भारी पदार्थ तकियेके ऊपर माथेको दबाये हुए है। मानो करोटी या माथेकी हड्डी फट रही है, ऐसा अनुभव होना। माथेके दाहिने पार्श्वमें भयानक दर्द,—दाहिनी कनपटीके ऊपरी अंशसे

मुहतक फैल जाता है, माथेकी त्वचा और उसके बाएँ पार्श्वमें लगातार खुजली। अन्य मनस्क रहनेपर सर-दर्द अच्छा रहता है।

**आंख।**—सवेरे नींद खुलनेपर दाहिने चक्षुगह्वरमें तेज दर्द और उसमें स्पर्श सहन नहीं होना ( साइलि ), बाएँ चक्षु-गह्वरमें दर्द, माथा झुकानेपर दर्द बढ़ा हुआ मालूम होता है, आँखके सामने नाना प्रकारके बिन्दु उड़ते हुए दिखाई देना ( सिङ्कोना, ग्लोन, नैट्र म्यू, फाइजस, सिपि ) अर्थात रोगीको ऐसा मालूम होता है मानो काले बिन्दुसब आँखके सामने उड़ रहे हैं—आँखके स्वच्छ रसके मैलापनकी वजहसे या मैले गदले भावकी वजहसे ऐसा हो जाता है ( चक्षुगोलकके बीचवाले स्वच्छ-रसमें अस्वच्छ परमाणु सब घूमते फिरते हैं इसी वजहसे ऐसा मालूम होता है )। रोज रातके समय आँखमें भी टपक या दर्द-पैदा करनेवाली तकलीफ। स्वच्छावरकका जखम, मानो नखसे काट डाला है—स्वच्छावरकका प्रदाह।

**नाक।**—नासा-मूलमें शूल बेधनेकी तरह दर्द, नाकमें बहुत ज्यादा परिमाणमें पपड़ी या चिकनी जमती है और बार २ नाकको साफ करना पड़ता है। पश्चाक्लीसे गलेमें बहुत ज्यादा परिमाणमें श्लेष्माका स्राव होता है। भेदकास्थिके दाहिना पार्श्व और दाहिने रन्ध्रमें बहुत स्पर्श असहनीयता और सूजन, बार बार निगलनेकी इच्छा।

**मुख-मण्डल।**—दाहिनी गण्डास्थिमें धीमा चोट लगनेकी तरह दर्द और यह दर्द ललाट और माथेके दाहिने पार्श्वतक फैल जाता है, एक छोटेसे अंशमें टपक होती है और ऐसी जलन होती है मानो आग छू गयी है, छूनेपर जलन बढ़ जाती है। माथा और मुखमण्डलमें तेज सुई बिंधनेकी तरह दर्द मालूम होता है, विशेषकर अस्थिमय अंशमें। बाएँ गालमें डंक मारनेकी तरह दर्द। दाहिने गालमें तेज टपक।

**मुख-विवर।**—दांत सब बड़े मालूम होते हैं और रोगी भोजन नहीं कर सकता। पेपन दन्तोंमें दर्द और दांतपर दांत लग जानेपर दर्दका बढ़ना और दांत बहुत लम्बे मालूम होते हैं। बार बार जोरसे दांतपर दांत दबा रखनेकी इच्छा। नींदमें इतने जोरसे दांतपर दांत दबाता है, कि नींद खुलनेपर हनुकी पेशी सब श्रान्त हो जाती है और अकड़ीसी मालूम होती है। जीभ, उसकी जड़ घोर पीले लेपसे ढकी ( केली-बाई, जड़में सुनहला लेप

चढ़ा हुआ—नेट्र-फास, मैल भरा या हरी आभा लिये धुमैले रंगकी लेप-चढ़ी जड़=नेट्र-सल्फ ), अगला भाग और दोनों पार्श्व लाल।

**गलेके भीतर ।**—गर्दन और कानकी जड़की ग्रन्थियोंकी बहुत अधिक सूजन मिला उपझिल्ली प्रदाह और दूसरे दूसरे कण्ठरोग, नकली झिल्ली दाहिने पार्श्वमें पैदा होती है और दाहिने पार्श्वसे बाएँ पार्श्वमें फैलती है, पर दाहिने पार्श्वमें ही रोग और यन्त्रणा बढ़ी हुई मालूम होती है, वृद्धि=गर्म पानीय पीने या खाली घूंट लेनेके समय ( लैके )। लार निकलनेके समय गलेमें जलन मालूम होना, तालुमूल, गलेकी ग्रन्थियां और अलिजिह्वा लाल तथा प्रदाह-भरी रहती है, तालुमूलकी ओर स्थित दोनों गह्वर लाल और प्रदाह-भरे, गलेको गांठें फूलीं, निगलनेके समय ऐसा मालूम होता है, मानो गलेमें एक गुल्म है। गलेमें बहुत ज्यादा परिमाणमें गाढ़े गोंदकी तरह श्लेष्मा संचित हुआ करता है और बड़े कष्टसे निकाला जा सकता है, कण्ठ साफ करनेके समय गला रुकनेका उपक्रम हो जाता है। गलग्रन्थि और तालुमूलमें लगे हुए श्लेष्मा-खण्ड सब सहजमें ही निकल आते हैं।

**पाकस्थली ।**—बहुत अधिक प्यास,—विशेषकर खट्टे पानीयके लिये ( कैमो, हिप, मेग-कार्ब, स्ट्रैमोन—लेमोनेडके लिये=बेल, जेल्स, ऐ-नाई, पल्स )।—गलग्रन्थि-प्रदाहाधिकारमें रुचि बदला करती है ( सिपि, कुरारि, लैके, ऐ-नाई, पोडो ), खानेकी चीज देखतेही घृणा पैदा हो जाना ( एट्लैन, आर्नि, आर्स, मस्कस,—खानेके पदार्थकी गन्ध आतेही घृणा पैदा हो जाती है—काकुल, कोल्चि, इपिक—भोजनकी बात याद आतेही घृणा पैदा हो जाती है=आर्स, सिङ्को )। मिचली, पाकस्थलीमें जलन और ऐसा दर्द मानो ठुनका मार दिया है। एकाएक पाकस्थलीमें तेज दर्द पैदा हो जाता है,—मानो किसी ने छुरी मार दी है।

**अन्नाशय ।**—यकृत-प्रदेशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द,—हाथसे रगड़ देनेपर घटना, यकृत प्रदेशमें और वक्ष तथा पीठके दाहिने भागमें दर्द, दाहिने अंसफलकके नीचे स्पर्श सहन न होना, शरीर हिलानेपर और रातमें बढ़ना। पेट कड़ा मानो आध्मानकी वजहसे ऐसा हो गया है ( ऐनाक, ग्रैफ, मार्क, नेट्र-कार्ब, ओपि, रैफैन, फेर )। नाभिप्रदेशमें उत्ताप और जलन मालूम होना मानो जलता हुआ अङ्गारा छू गया है ( केली-ब्रायोड ), सांस लेनेके समय बढ़ना। यकृत प्रदेशमें दर्द, दर्द दाहिने पार्श्वसे बाएँ पार्श्वमें फैल

( लाई )। पाखाना होनेके पहले तलपेटमें खालीपन मालूम होना। बिना दर्द और प्रदाहवाली बाधी ( मार्क-बिन )।

**मलान्त्र और मल** |—मिचली और सुस्ती मालूम होनेके साथ मलान्त्रके बहुत ऊपरी अंशमें दबाव मालूम होना। मल, गाँठ गाँठ कीच या पूडिङ्गकी तरह, बहुत वेग दिये बिना मल नहीं निकलता (ऐ कार्बोल, आर्जेण्ट-नाई, मिडोरिन, प्लैट, फास, कास्टि, केलि-कार्ब, मैग-म्यूर, मार्क-कोर)। उदरामय, मल पतला, पीली आभालिये भूरे रङ्गका फेन मिला, बार बार काला मल निकलना ( लेपट्रैन, ब्रोम, ब्रम, ओपि, मार्क कोर वेरेट )। कभी खून मिला और कभी रक्त-शून्य। पेशाब बहुत ज्यादा, गाढा, लाल रङ्गका।

**पुं-जननेन्द्रिय** |—लिङ्गकी गर्दनसे सलाई बेधनेकी तरह तेज दर्द लिङ्गकी सुपारीको भेदकर फैलता है। कामोद्दीपक सपनेके बाद बहुत ज्यादा वीर्यपात होना ( साइक्लू, डिजिटेलिनम, डायस्को, केली कार्ब, केलो-ब्रम, कोबाल्ट, फास ),—पर मानो पेशाब जरूर करना पड़ेगा इस तरहके सपनेके बाद स्वप्नदोष हो जाना ( समस्त रात स्त्री-संगके सपनेके बाद—डायस्को ), सबेरा न होनेपर रोगी यह जान नहीं पाता, कि उसे रातमें वीर्य पात हो गया था।

**स्त्री-जननेन्द्रिय** |—आर्त्तव,—आरम्भमें स्राव बहुत थोड़ा, इसके साथ ही दर्द। महीना भर लगातार योनिसे बहुत ज्यादा श्लेष्मा और पीव मिला स्राव। पीले रंगका प्रदर-स्राव,—विशेषकर थोड़ी उम्रवाली और शिशु बालिकाओंका, गर्भवतियोंकी सबेरेके समयकी मिचली,—कै हुआ पदार्थ कुछ हरी आभा लिये पीला और तीता जलीय होता है, वमनके समय पाक स्थलीमें जलन और सुस्ती मालूम होती है।

**श्वासयन्त्र** |—स्वरलोप और स्वरभङ्ग। श्लेष्मा तरल और घड़घड़ शब्द करनेवाली खाँसी,—दोनों वायुनली-भुज श्लेष्मासे भरे रहते हैं, कफ बहुत ज्यादा और पीले रंगका ( इ्फ, ड्रोसे, कैल्के, हिप, केलि-सल्फ, लाई, मार्क, ऐ-नाई, नक्स, इग्नैन, ओलियेकोर, पल्स, सिपि, स्टैन )। स्वरनालीमें खुजली पैदा करनेवाली खाँसी, खाँसीका बढ़ना—रातमें,—हँसनेपर भी खाँसी बढ़ जाती है ( आर्जेण्ट-नाई, सिह्वो, फ्रायमम मेट, फास, स्टैन )। श्वासकृच्छ्रता पैदा करनेवाला गलगण्ड,—रातमें श्वास-रोध होनेका उपक्रम। यकृके दाहिने

पार्श्वमे सुई या नोकीली सलाई गडनेकी तरह दर्द। हृत्पिण्डमें तेज दर्द। हृत्पिण्ड मानो एकाएक उछल पडता है और धडकने लगता है, रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसका हृत्पिण्ड उछलकर अपनी जगहसे हट गया है।

प्रत्यङ्ग आदि।—गर्दन अकडी हुई और सरके पिछले भागमें स्पर्शका सहन न होना और दर्द, वृद्धि=सोने और माथा घुमानेके समय (ऐ-कार्बोल, फार्मि, सेलिन—माथा बगलकी ओर टेढा हो जाता है=लैच-नेन)। दोनों अंस फलकोंके बीचके अंशमें स्पर्श सहन नहीं होता और वह सुन्न हो जाता है। पीठमें भयानक यन्त्रणा-जनक तेज दर्द, ऐसा अनुभव होना कि सभी प्रत्यङ्ग मानो बहुत ही सुस्त हो पडे हैं, वृद्धि=बाईं करवट सोनेपर-(आर्नि, फास, स्पाई), घटना=दाहिनी करवट सोनेपर। दाहिनी बाहुमें अखाड़ता और सुस्ती मालूम होना, दाहिने कंधेमें तेज दर्द होनेके कारण रोगीको लिखना बंद करनेके लिये बाध्य हो जाना पडता है दोनो पैरोंमें सुस्ती और चुनचुनी मालूम होना, ऐसा दर्द मानो दोनो पैरोंमें छेद हो रहा है—रातमें बढना। दोनों पैरोंको पोटलीमें भार और सुन्नपन मालूम होता है, और बाएं जानुमें दर्द। बहुत सुस्तीकी वजहसे रोगी सोया रहना पसन्द करता है, सोनेमें अनुराग। ग्रन्थियाँ सब फूली और कडी रहती हैं। उपदंश-विष लगी बच्चोंके शरीरमें दुग्ध-चिपिटिका (वायोला-ट्राई)। साधारणतः व्यायामके बाद लक्षण आदि घट जाया करते हैं। निर्मल हवा लगनेपर शरीरको अस्वाच्छन्दता दूर हो जाती है। ठण्डी, जलीय वायुमें और वसन्त ऋतुमें लक्षण आदिकी वृद्धि होती है।

त्वचा।—शरीरके कितने ही स्थानोंमें कडी फुन्सियाँ पैदा हो जाया करती हैं। समूची देह कुटकुट किया करती है—रातमें अधिक। वक्ष और उदरके ऊपर चमकीले लाल रंगके छोटे छोटे उद्भेद निकलते हैं।

वृद्धि।—छूने या मलनेपर, रातके समय, नींद खुलनेपर, विश्राममें बाईं करवट सोनेपर, लिखनेपर, गर्म घरमें, शय्याके उत्तापसे, गर्म पानी पीनेपर, खाली घूंट लेनेपर, ठण्डी हवा लगनेपर और वसन्त ऋतुमें।

घटना।—शरीर और मन किसी काममें अच्छी तरह व्यस्त रहनेपर, दाहिनी करवट सोनेपर और निर्मल सूखी हवा लगनेपर।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—हिप, लाइकोपोड ( छल्ल-म्मन )।

**अनुकूल।—सम्बन्ध।**—इसके बाद व्यवहार होता है—लैकेसिस।

**सदृश।**—लाई, आर्जेण्ट नाई, फास, स्टेनम, लैके, सिनेबार, कैलि-बाई, स्पाई।

**तुलनीय।**—दाहिनेसे बाएं—लाइकोप, वमनेच्छा—पल्स। काला मल—लेप्टेण्ड्रा। खांसी—आर्जेण्ट नाई। आंखके गोलेमें दर्द—सिनाबे। गर्म पतले पदार्थ पीनेपर बढ़ना=लैकेसिस। पीली लेप चढ़ी जीभ=कैली-बाई।

**शक्ति।**—१ म. द्वितीय और ६ ठा दशमिक विचूर्ण।

---

## मर्क्युरियस सल्फ्युरिकस।
## (MERCURIUS SULPHURICUS)

**दूसरा नाम।**—सलफेट आव मर्करी, इयेलो प्रिसिपिटेट या ह्वाइट प्रिसिपिटेट।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—पहले विचूर्ण, इसके बाद तरल क्रम तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है — शोथ, पेशाबमें तकलीफ, वक्षोदक रोग।

**उपयोगिता और आभास।**—वक्षोदक रोगमें यह आर्सेनिकम ऐल्बमके समान है, विशेषकर यकृत या हृत्पिण्डकी बीमारी यदि इसका मूल कारण हो। इस रोगमें इसके निर्णायक लक्षण ये हैं—बहुत अधिक श्वास-कष्टता, रोगी केवल बैठा रहता है, सो नहीं सकता। उसके हाथ पैर फूल उठते हैं, वक्षमें जलन, दाहिने वक्षसे असफलकातक दर्द और दिनके ४ बजेसे ५ बजे-तक प्रत्येक क्षण रोगीको श्वास-रोध होनेका उपक्रम होता है, उदरामय, मल पतला, पानीकी तरह,—मलद्वारमें भयानक जलन, जखम करनेवाली, जीभका अगला भाग जखम भरा और उसमें स्पर्श सहन नहीं होता, बहुत थोड़े परि-

मात्रमें निर्मल पर जलन करनेवाला पेशाब। इस दवाके प्रयोगसे यदि लाभ हो तो डाक्टर लिपिके मतसे इसके द्वारा रोगीको बहुत पतला पाखाना होता है और बहुत ज्यादा परिमाणमें पानीकी तरह पाखाना होने बाद रोगीको अधिक आराम मालूम होता है।

## लक्षणावली।

**मन।**—निस्तेज भावके साथ जम्हाई और शीत मालूम होना।

**मस्तक।**—खड़े होनेपर सरमें चक्कर आता है।

**आंख, कान आदि।**—आंखोंमें तकलीफ, कानमें जलन, सर्दी, छींक।

**मुख-विवर।**—मसूढ़े और ऊपरी तालु गाढ़ा नीला या कालापन लिये और उसका पार्श्व-देश जखम-भरा। मुँह लसदार और सवेरे श्लेष्मासे भरा रहता है। जीभके अगले भागमें जलन, उत्तेजना और डंक मारनेकी तरह यन्त्रणा। जीभके मध्य भागतक हरी आभा लिये पीला रंग, गाढ़ा, सफेद लेप चढ़ा; उसकी जड़ कुछ पीला रंग लिये; जीभके कांटे सब उठे हुए और लाल विन्दुकी तरह दिखाई देते हैं और रोगीको किसी तरहका स्वाद नहीं मिलता। दोनों ओंठ, मसूढ़ा और तालुमूलके पार्श्ववाले दोनों गह्वर, मुख-विवर और जीभ, सभी फूल उठते हैं और सूख तथा काले रंगके दिखाई देते हैं। लार बहना, मुँह और गलेमें जलन।

**पाकाशय आदि।**—बहुत पीले रंगका वमन, कुछ खानेपर वह क्षण भरके लिये भी पाकस्थलीमें नहीं रहता। उसी समय वमन हो जाता है (आर्स, पानी पीतेही के हो जाती है=बिस्मथ,—पानी पेटमें गर्म होते ही के हो जाती है=फास)। वमन और उदरामय। पुट्ठेकी ग्रन्थिमें स्पर्श सहन नहीं होता। रातके १ बजनेके समय द्वादश अंगुलि नामक आंतसे नाभि-स्थलतक दर्द होनेकी वजहसे नींद खुल जाती है।

**मलान्त्र, मल और मूत्र।**—चलनेके समय एकाएक भयानक मल-वेगकी वजहसे रोगीको बाध्य होकर खड़े हो जाना पड़ता है और बहुत उद्वेगकी वजहसे उसे पसीना हुआ करता है। इसके कुछ देर बादही गर्म, पीले रंगका पानीकी तरह मल वेगसे निकलता है और उसके अन्तमें बहुत कमजोरी, हिचकी और वायु निकला करता है। भयानक दस्त, भातके माड़ या फेनकी

तरह स्राव, कुछ अंश पीला। पेशाब बहुत थोड़ा, निर्मल और दग्ध करनेवाला। बार बार पेशाब नहीं करता, परन्तु मूत्रस्थली हमेशा भरी रहती है।

**पुं०-जननेन्द्रिय** ।—प्रमेह और उपदंश दोषसे पैदा हुई बीमारियाँ, इसके साथही शिश्न आदिमें रक्तका अधिक सञ्चय होना। अण्डकोष फूला। कामोद्दीपक सपने और अनजानमें वीर्य-स्खलन।

**श्वास-यंत्र** ।—स्वरनालीमें उत्ताप बहुत मालूम होना। स्वर और वायुनालीसे बहुत ज्यादा परिमाणमें कफ निकलना। वक्षमें जलन ( ऐसोन कार्व )। वक्षमें दर्दकी वजहसे रोगी श्वास प्रश्वासकी क्रिया नहीं कर सकता। सोनेपर भयानक यन्त्रणा और श्वास रुकनेका उपक्रम हो जाता है ( ऐ-फ्लू ),—इसलिये रोगीको बाध्य होकर बैठे रहना पड़ता है। दाहिने वक्षके पृष्ठ-फलक तक तेज दर्द मालूम होता है और इसी दर्दकी वजहसे रोगी श्वास-प्रश्वासकी क्रिया सम्पादन नहीं कर सकता,—बढ़ना = दिनके ४ बजेसे ५ बजेतक। बच्चोंको श्वास-कृच्छ्रता, वक्षोदक,—यकृत ( क्रोटेल ) या हृद्रोगसे पैदा हुआ ( ऐपो-साइन, ऐसारेग )।

**प्रत्यङ्ग आदि** ।—हाथ पैर आदि फूले ( कोलचि )। नख सब नीले रंगके और हाथ बरफकी तरह ठण्डे। दोनों बाहु अकड़े मालूम होते हैं। जानुमें दर्द और जानु सुन्न मालूम होता है। पैरमें पसीनाके साथ नाकका अगला भाग सब जख्मसे भरा, गुल्फ देशमें जख्म निकलना।

**वृद्धि** ।—तीसरे पहर, सोने बाद।

**उपशम** ।— बैठनेपर और बहुत ज्यादा पतला पाखाना होनेपर।

**सम्बन्ध** ।—**सदृश** ।—आर्से ( वक्षोदककी बीमारी ), सिनेबार, डिजिटेलिन, ( शोथ ) सल्फ़, एपिस, ऐसा, कोचलिया, ऐ फ्ल, लाईक, सोरिन, आर्स, स्क्विला, इयुरेन-नाई।

**शक्ति** ।—प्रथम, द्वितीय और तृतीय तथा ६ ठा दशमिक विचूर्ण।

---

## मर्क्युरियस-सल्फोसायेनेटस।

## ( MERCURIUS SULPHOCYANATUS )

**दूसरा नाम**।—सल्फोसायेनाइड-आव मर्करी।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—मुँहसे लगातार लारका स्राव, धातुका स्वाद, गलेकी लाली, तालुमुलग्रन्थिमें सफेद झिल्ली, गलेमें जलन, निगलनेमें कष्ट प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

**शक्ति**।—निम्न-शक्ति।

---

## मिथिलिन ब्लू।

## ( METHYLENE BLUE )

**परिचय**।—यह एक तरहका विशेष रंग है। लेबोरेटरीमें रक्त आदि की परीक्षाके काममें आता है। यह विचूर्ण और तरल दोनोंही आकारमें तैयार होता है।

स्नायुशूल, स्नायविक दुर्बलता, मैलेरिया, पीव-ज्वर प्रभृति और सान्निपातिक या आन्त्रिक ज्वरमें पैर फूलना, प्रलाप, तापको घटा देनेकी इसकी विशेष शक्ति है।

नीले रंगका पेशाब, पेशाबमें पीब, मूत्रग्रन्थि-प्रदाह और सूजाककी वजहसे वात और मूत्राशय प्रदाह लक्षणमें विशेष लाभदायक है।

**सम्बन्ध**।—**तुलनीय**।—एनिलिनम, पाइरोजेन।

**शक्ति**।—निम्न-शक्ति।

---

## मेजेरियम।

## ( MEZEREUM )

**दूसरा नाम।**—चामेलिया जर्मनिका। डेफनी मेजेरियम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—फूल होनेके पहले, इस पौधेकी छालसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है — अस्थियोंकी बीमारी, काकचक्षु प्रदेशमें या मेरुदण्डके सबसे नीचेवाले प्रदेशमें स्नायुशूल, कब्जियत, पेशियोंके अगले भागका संकोचन, दुग्ध-चिपिटिका, कान की बीमारी, अरुणिका या एक तरहका लाल रंगका उद्भेद, अस्थियोंका बढना, दादकी तरह उद्भेद, उत्तेजना, प्रदर, पारेका विकार, स्नायुशूल, अस्थि-वेष्ट-प्रदाह, गुह्यद्वारका निकलना या मलान्त्रका अपने स्थानसे हटना, वृद्धाओंकी योनिकी खुजली, वात, गण्डमाला, उपदंश, दांतकी बीमारी, केश उड जाना या खल्वाट हो जाना, जीभकी बीमारी, जीभका फूलना, नाना प्रकारके जखम, पीली आभा लिये पपडी जमे जखम, गो-बीजके टीकाका दुष्परिणाम।

**उपयोगिता और आभास।**—नाना प्रकारके चर्म और अस्थि-रोगोंमें और स्नायुशूल रोगमें यह बहुत लाभदायक है। डा० ऐलेन कहते हैं—कफ प्रधान धातु, गोरा रंग और अव्यवस्थित चित्तवाले मनुष्योंके लिये यह विशेष उपयोगी है। इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण ये हैं—ठण्डी हवाका सहन न होना, दांतका अगला भाग तो ठीक रहता है, पर दांतकी जड क्षय हो जाती हैं, सन्ध्याके समय चेहरेके बाएँ पार्श्वके दांतमें स्नायुशूल आराम हो जाता है—अंगीठी या चूल्हेका गर्म उत्ताप लगनेपर घट जाया करता है, गर्दन, पीठ वक्षण प्रदेश या उरु-शिखर, दोनों जानु, और दीर्घास्थिके भीतर तेज दर्द,— वृद्धि—रातमें, शरीर या रोगी अंग हिलाने और जलीय वायु लगनेपर, शिशुका माथा मोटी तथा दृढ़ पपड़ीसे ढका हुआ और उस पपडीके नीचे बहुत ज्यादा परिमाणमें पीव-सञ्चय हुआ करता है, माथेके केशोंकी जटा बँध जाती है उससे बदबू निकलती है और बहुत चेष्टा करनेपर भी उसका साफ करना कठिन हो जाता है। शरीरकी त्वचा जगह जगह बहुत असह्य खुजलाने

**मस्तक** ।—सरमें चक्कर आना और काँपती हुई दृष्टि,—माथा और पलक हिलाते ही=( माथा हिलाते ही=मार्फिन ), माथा झुकानेपर बढना, बैठे बैठे उठनेपर घटना,—सरमें चक्कर आना रोगमें चेतनाका गायब हो जाना या बेहोशी तक आ जाया करती है ( बेहोश हो जाना=कैली-कार्ब, मैग्नि, नक्स वोम, मूर्च्छा=कार्बो-वेज, कैमो, सिङ्को, लैके, इग्नेन, फास, वेरेट्रम-ऐल )। सरमें चक्कर आनेकी वजहसे ऐसा अनुभव होना मानो गिर जायगा ( गिर जानेका भय=कैलि-सल्फ लाइ, मिडोरिन )। सरमें चक्कर आना रोगमें मिचली और वमन,—सो जाना चाहता है। सरमें दर्द, उसके साथ ही मिचली और वमन ( ऐण्टि-क्रूड, कैस्टोर, इकुस, काकुस, केली-कार्ब, ऐ-लैक्ट, सैङ्गिविन ),—रोगीको बाध्य होकर शय्याका आश्रय लेना पडता है। ( ऐ-फास रास )। नाककी जडमें होनेवाला सर दर्द,—दर्द बेहोश करनेवाला और दबावकी तरह। सरमें अधिक रक्त-सञ्चय होना और माथेमें भार मालूम होना। सरके पिछले भागमें सलाई गडनेकी तरह दर्द और तकलीफ,—मानो इस स्थानसे मस्तिष्क तक एक लोहेकी खील गड गयी है,—घरमें बैठनेके समय बढ जाना और निर्मल वायु सेवन करनेपर घटना ( हिपर )। सरमें चक्कर आनेकी वजहसे रोगीको ऐसा मालूम होता है मानो वह एक बहुत ऊँचे स्थानसे गिर रहा है और इसी कारणसे चौंक उठता है।

**आंख** ।—टकटकी लगी दृष्टि, बहुत ज्योतिभरी, अन्यमनस्क भावसे टकटकी लगाकर देखा करता है, एकाएक दृष्टि रुक जाती है और चारों ओर अन्धेरा दिखाई देने लगता है ( सिपि, इयुफ्रे, नक्स )। धनुष्टङ्कारकी तरह आक्षेपके समय शिवनेत्र या ऊपर खिंची दृष्टि या पुतली ( ऐको, कैमो, साइक्यू, हायो, नीरो, कैम्फो, प्लैट, वेरेट, क्यूप्रम, हेलिबो, आर्टिमिसिया-वाल, ग्लोन, लैके, ऐ-हाइड्रो ), दृष्टि-स्थिर और ज्योति पूर्ण।

**कान** ।—कानमें रूखडापन और कडाकको आवाज। कई बूद रक्त-स्राव होनेके पहले कानमें धमधम शब्द। कानमें सों सों शब्द ( कैक्ट, कैम्फा, ऐ फ्लू, कोना, हायो, कास्टि, सिङ्को )।

**पाकस्थली** ।—खानेकी चीजें छूतेही मिचली हो उठती है (मार्क-प्रोटो, कैली-बाई, केलो-कार्ब )। खानेकी चीजें सडी गन्ध-स्वादवाली। खाते खाते बेहोश हो जाता है ( मैग-म्यूर )। बहुत डकार ( लैक डिफ्लो )। कुछ भी

खाये, पाकस्थलीमें बहुत भार और उसमें गड़गड़ी मालूम होना। भावेपिक हिचकी ( ऐ-ह्लाइट्रो, ऐ-सल्फ, इग्ने, कैस्पुटम )। बहुत पेट फूलना, कोठके भीतरका वायु आँतोंमें रुका रहता है या आध्मान ( लाई ) पैदा हो जाता है।

**पेशाब**।—स्वच्छ पानीकी तरह बहुत ज्यादा पेशाब और तेज प्यास, बहुमूत्र,—लगातार पेशाब लगना है, भयानक प्यास, दुबलापन, रमणेच्छा बिलकुल नहीं रहती और पेशाबमें चीनी मिली रहती है ( डा० एम ए० यंग)।

**पुं-जननेन्द्रिय आदि**।—प्रबल कामोद्दीपन और जननेन्द्रिय आदि में अधिक सुरसुरी। सर्दी लग जानेके कारण उत्पन्न बहुमूत्र मिला रोग, ध्वजभङ्ग। अनजानमें यन्त्रणादायक शुक्रक्षय, लिङ्गमें कड़ापन नहीं होता। लिङ्गमें कड़ापन और शिश्नमें जलन। रमणके बाद जलन। मिचली और वमन ( रमणके समय—स्काइलि )।

**स्त्री-जननेन्द्रिय**।—प्रबल कामोद्दीपन। आर्त्तव,—असमयमें ही होता है, स्राव बहुत ज्यादा और तलपेटमें खींचनकी तरह दर्द मालूम होता है, काम प्रवृत्तिकी बहुत अधिक उत्तेजना, ऋतुस्रावके समय जरायु आदि जननेन्द्रियका नीचेकी ओर आकर्षण। बाधक रोगमें मूर्च्छा। तलपेटमें दबाव मालूम होना—मानो रज स्रावका होना चाहता है। गर्भावस्थामें लगातार बेचैनी प्रकट करती है, पर विशेष किसी रोगकी बात नहीं कहती।

**श्वासयन्त्र आदि**।—साँस छोड़ने बाद ऐसा मालूम होता है मानो स्वरनाली रुक जाती है और मानो उसमें गन्धकका धुआँ प्रवेश करनेकी वजह से ऐसा हो रहा है। प्रचण्ड खाँसी,—सबेरे बढ़ना, खाँसनेपर बायें स्तनके नीचे दर्द मालूम होता है ( ऐक्टि-रेस, नेट्र-सल्फ )। क्षय-खाँसी—अन्तिम अवस्था —सरमें चक्कर आना और स्वरनाली तथा वक्षमें कसावटका भाव और संकोचन मालूम होना। वक्षमें बेधनेकी तरह दर्दके साथ श्वास-कृच्छ्रता और श्वास-अल्पता। शीत लग जानेपर वक्षमें ऐंठनकी तरह दर्द और वक्षमें श्वास-रोध करनेवाला न फैलनेका भाव या सङ्कोचन। फेफड़ेका पक्षाघात ( ऐण्टिम-टार्ट, लैके, लाई, फास ), वक्षमें श्लेष्माका घड़ घड़ शब्द सुन पड़ता है ( ऐण्टिम-टार्ट, इपिका, लाई ),—रोगी बहुत बेचैनी प्रकट करता है और हृत्पिण्डकी क्रिया रुक जानेकी सम्भावना होती है,—विशेषकर वात-श्लेष्मा ज्वरके बाद ( ऐण्टिम-टार्ट ), श्वास-रोगमें,—हृत्शूल रोगमें वक्षमें खींचन पड़नेका भाव, जोर लगाकर श्वास-प्रश्वासकी क्रिया सम्पादन करनी पड़ती है।

**मस्तक** ।—सरमें चक्कर आना और काँपती हुई दृष्टि,—माथा पलक हिलाते हो=( माथा हिलाते हो=मार्फिन ), माथा झुकानेपर बढ बैठे बैठे उठनेपर घटना ,—सरमें चक्कर आना रोगमें चेतनाका गायब हो ज या बेहोशी तक आ जाया करती है ( बेहोश हो जाना=कैली-कार्ब, मै नक्स वोम , मूर्च्छा=कार्बो-वेज, कैमो, सिङ्को, लैके, इग्नेल, फास, वेरे ऐल )। सरमें चक्कर आनेकी वजहसे ऐसा अनुभव होना मानो गिर जा ( गिर जानेका भय=केलि-सल्फ, लाई, मिडोरिन )। सरमें चक्कर आना रो मिचली और वमन,—सो जाना चाहता है। सरमें दर्द, उसके साथ मिचली और वमन ( ऐसिड-क्रूड, कैम्टोर, इकुश, काकुश, केली-कार्ब, ऐ लैं सैङ्गिविन ),—रोगीको बाध्य होकर शय्याका आश्रय लेना पडता है। ( ऐ फ रास )। नाककी जडमें होनेवाला सर दर्द,—दर्द बेहोश करनेवाला औ दबावकी तरह। सरमें अधिक रक्त-सञ्चय होना और माथेमें भार मालूम होना सरके पिछले भागमें सलाई गडनेकी तरह दर्द और तकलीफ,—मानो स्थानसे मस्तिष्क तक एक लोहेकी खील गड गयी है,—घरमें बैठनेके सम बढ जाना और निर्मल वायु सेवन करनेपर घटना ( हिपर )। सरमें चक्क आनेकी वजहसे रोगीको ऐसा मालूम होता है मानो वह एक बहुत ऊँ स्थानसे गिर रहा है और इसी कारणसे चौंक उठता है।

**आँख** ।—टकटकी लगी दृष्टि , बहुत ज्योतिभरी, अन्यमनस्क भावसे टकटकी लगाकर देखा करता है, एकाएक दृष्टि रुक जाती है और चारों ओर अन्धेरा दिखाई देने लगता है ( सिपि, इयुफ्रे, नक्स )। धनुष्टङ्कारकी तरह आक्षेपके समय शिवनेत्र या ऊपर खिंची दृष्टि या पुतली ( ऐको, कैमो, साइक्यु, हायो, लोरो, कैम्फो, प्लेट, वेरेट, क्युप्रम, हेलिबो, आर्टिमिसिया-वाल, स्ट्रीम, लैके, ऐ-हाइड्रो ) , दृष्टि-स्थिर और ज्योति-पूर्ण ।

**कान** ।—कानमें रुखडापन और कडाकाकी आवाज। कई बूंद रक्त स्राव होनेके पहले कानमें धमधम शब्द। कानमें सो सों शब्द ( कैक्ट, कैम्फो, ऐ-फ्लू, कोना, हायो, कार्सि, सिङ्को )।

**पाकस्थली** ।—खानेकी चीजें छूतेही मिचली हो उठती है (मार्क प्रोटो, केली-बाई, केलो-कार्ब )। खानेकी चीजें सडी गन्ध स्वादवाली। खाते खाते बेहोश हो जाता है ( मैग-म्यूर )। बहुत डकार ( लैक डिफ्लो )। कुछ भी

खाये, पाकस्थलीमें बहुत भार और उसमें गड़गड़ी मालूम होना। आक्षेपिक हिचकी ( ऐ-हाइड्रो, ऐ-सल्फ, इग्ने, कैजुपुटम )। बहुत पेट फूलना, कोष्ठके भीतरका वायु आँतोंमें रुका रहता है या आधान ( लाई ) पैदा हो जाता है।

**पेशाब।**—स्वच्छ पानीकी तरह बहुत ज्यादा पेशाब और तेज प्यास, बहुमूत्र,—लगातार पेशाब लगता है, भयानक प्यास, दुबलापन, रमणेच्छा बिलकुल नहीं रहती और पेशाबमें चीनी मिली रहती है ( डा० एम ए० यग)।

**पुं-जननेन्द्रिय आदि।**—प्रबल कामोद्दीपन और जननेन्द्रिय आदि में असह्य सुरसुरी। सर्दी लग जानेके कारण उत्पन्न बहुमूत्र मिला रोग, ध्वजभङ्ग। अनजानमें यन्त्रणादायक शुक्रक्षय, लिङ्गमें कड़ापन नहीं होता। लिङ्गमें कड़ापन और शिश्नमें जलन। रमणके बाद जलन। मिचली और वमन ( रमणके समय=साइलि )।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—प्रबल कामोद्दीपन। आर्त्तव,—असमयमें ही होता है, स्राव बहुत ज्यादा और तलपेटमें खोंचनकी तरह दर्द मालूम होता है, काम प्रवृत्तिकी बहुत अधिक उत्तेजना, ऋतुस्रावके समय जरायु आदि जननेन्द्रियका नीचेकी ओर आकर्षण। बाधक रोगमें मूर्च्छा। तलपेटमें दबाव मालूम होना—मानो रज स्रावका होना चाहता है। गर्भावस्थामें लगातार बेचैनी प्रकट करती है, पर विशेष किसी रोगकी बात नहीं कहती।

**श्वासयन्त्र आदि।**—सांस छोड़ने बाद ऐसा मालूम होता है मानो स्वरनाली रुक जाती है और मानो उसमें गन्धकका धुआँ प्रवेश करनेकी वजह से ऐसा हो रहा है। प्रचण्ड खाँसी,—सवेरे बढ़ना, खांसनेपर बाएँ स्तनके नीचे दर्द मालूम होता है ( ऐक्टि-रेस, नेट्र-सल्फ )। क्षय-खांसी—अन्तिम अवस्था—सरमें चक्कर आना और स्वरनाली तथा वक्षमें कसावटका भाव और सकोचन मालूम होना। वक्षमें बेधनेकी तरह दर्दके साथ श्वास-कृच्छ्रता और श्वास-अल्पता। शीत लग जानेपर वक्षमें ऐंठनकी तरह दर्द और वक्षमें श्वास-रोध करनेवाला न फैलनेका भाव या सङ्कोचन। फिफड़ेका पक्षाघात ( ऐण्टि-टार्ट, लैके, लाई, फास ), वक्षमें श्लेष्माका घड़ घड़ शब्द सुन पड़ता है ( ऐण्टि-टार्ट, इपिक, ग्राई ),—रोगी बहुत बेचैनी प्रकट करता है और हृत्पिण्डकी क्रिया रुक जानेकी सम्भावना होती है,—विशेषकर वात श्लेष्मा ज्वरके बाद ( ऐण्टि-टार्ट); श्वास-रोगमें,—हृत्शूल रोगमें वक्षमें खींचन पड़नेका भाव, जोर लगाकर श्वास-प्रश्वासकी क्रिया सम्पादन करनी पड़ती है।

**हृत्पिण्ड।**—स्नायविक हृत्कम्प, हृद्पिण्डमें कम्पन अनुभव होना, नाडी क्षीण, श्वास-कृच्छ्रताके साथ सुस्ती और स्नायविक उत्तेजना, रोगी बहुत डरता है और उसे ऐसा मालूम होता है कि उसकी मृत्यु अनिवार्य है (रोया करता है=इग्ने), इसके साथ बहुत ज्यादा पानीकी तरह पेशाब।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—ऐसा मालूम होता है मानो ग्रीवा-पृष्ठ जकड़ गया है,—माथा घुमा नहीं सकता। मेरुदण्डसे नितम्ब तक ऐसा मालूम होता है, मानो कसकर जकड़ गया है और नितम्ब-देशमें इतना तेज दर्द मालूम होता है कि रोगी चिल्ला उठता है। पीठ और कमरमें कसावटका भाव,—ऋतुस्रावके आरम्भमें जैसा हुआ करता है। हाथ फूले और उनमें बेधनेकी तरह दर्द। हाथ और हाथकी अंगुलियाँ सब आपसे आप फड़का करती हैं। दोनों पैरोंमें पक्षाघात सूचक दुर्बलता और चञ्चलता,—इसीलिये बाध्य होकर दोनों पैर हिलाना पड़ता है, ऐंठनेके समय दोनों पैरोंका काँपना,—मानो बहुत क्लान्त हो पड़ा है। जानुके पीछेवाले गह्वरमें खींचन मालूम होना—मानो दोनों पार्श्वके दोनों कण्डरा (पेशीका अन्तिम सिरा) सङ्कुचित हो गये हैं। चलते चलते बैठ जाने पर दोनों पैर बहुत क्षीण मालूम होते हैं। सारे शरीरमें कपकपी मालूम होती है। इधर उधर चलनेके समयकी अपेक्षा विश्रामके समय शरीरमें अधिक कमजोरी मालूम हुआ करती है। इतनी कमजोरी मालूम होती है कि रोगीके एकाएक मूर्च्छित हो जानेकी सम्भावना हो जाती है और रातमें सारा शरीर ठण्ढा मालूम होता है। जननेन्द्रियके रोगसे पैदा हुए अवसादके कारण नाना प्रकारके रोग। रोगी जिस करवट सोता है, उसी ओर बहुत दर्द मालूम होता है (बेञ्जो, पाइरोजेन)। शरीर ठण्ढा होनेपर तकलीफें बढ़ जाया करती हैं। घरके बाहरकी हवा बिलकुलही सहन नहीं होती (पल्स, इसके बिपरीत है)। एक हाथ गर्म और दूसरा ठण्ढा मालूम होना। (सिङ्को, डिजि, पल्स, इपिकं)।

**निद्रा।**—दिनमें बहुत औंघाई और बार बार प्रबल जम्हाई आना। रातमें एक भावसे सो नहीं सकता। जिस करवट सोता है उसी ओर सन्धि खिसक जानेकी तरह या चोट लग जानेकी तरह मालूम हुआ करता है, (बेञ्जो पाइरोज)। स्नायु-विधानकी बहुत अधिक उत्तेजनाकी वजहसे रातमें नींद न आना,—रातभर नींद नहीं आती। मूर्च्छावायुग्रस्त व्यक्तियोंको नींद न आना।

**वृद्धि** ।—सर्दी लगते ही, दबानेसे, शरीर हिलानेपर माथा झुकानेपर, घरमें बैठनेके साथ, रमणके बाद ( वमन ), भोजनके बाद और भोजनके समय खानेकी चीज देखते ही।

**उपशम** ।—शरीर उत्तप्त या गर्म होनेपर, घरके बाहरकी हवा लगनेपर और रगडनेपर।

**सम्बन्ध** ।—**प्रतिविष या दोषघ्न** ।—कैम्फोरा ( अचैतन्य हिमाङ्गावस्था ), काफिया।

**सदृश** ।—ऐमोन, कार्ब्, इग्ने, मेग-मूर, वेलि, मार्फ-प्रोटो, कैली ब्राई, कैली-कार्ब, सैबाड, स्पाइजि, लेके, सिरियम-आक्सेल, प्लेट, पैलेड, ग्रिंडि, मॉर्फिन, ऐम्ब्रा, काफिया, साइप्रिपिड, टेरेण्ट, कैस्टोर।

**तुलनीय** ।—स्नायविक वेदना और शीतकी वजहसे क्रिया विकार,—ऐमो-मूर, इग्ने, मैग्ने-मूर। एक हाथ ठण्डा और दूसरा हाथ गर्म—चायना, पल्स, इपिक। खानेकी चीज देखतेही मिचली—कोलचि, लाइको, ऐसिड-फास। खाद्य द्रव्यकी गन्धसे मिचली—कोलचि, इयुपे पर्फो, , मूर्च्छावायु—प्लेटिनम, इग्ने। भोजनके समय मूर्च्छा—मैग्ने।

**शक्ति** ।—साधारणत ३ रे दशमिक क्रम तक, परन्तु उच्चसे उच्चतर क्रमके व्यवहारसे भी *स्नायविक रोगोंमें विशेष लाभ होता है।* आक्षेपिक रोगोंमें और गुल्म-वायु रोगमें निम्न क्रमका व्यवहार करना चाहिये। मूर्च्छा-वायु रोगमें ३० शततमिक क्रमका व्यवहार कर बहुत अधिक लाभ हुआ है।

---

## म्यूरेक्स पर्पुरिया।
## ( MUREX PERPURIA )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—पार्पल फिश नामकी एक तरहकी मछलीसे तैयार होता है। विचूर्ण और तरल क्रम।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग** ।—*नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है*—गर्भमें स्राव, स्तनमें दर्द, जरायु-ग्रीवाकी बीमारी, वय सन्धिकालकी बीमारी, बहुमूत्र, बाधक, प्रदर, जरायुसे बहुत ज्यादा खूनका स्राव, कामोन्माद, गर्भावस्थाकी बीमारी, जरायुभ्रंश या जरायुका अपनी जगहसे हट जाना।

**उपयोगिता और आभास।**—सिपियाकी तरह इसका भी प्रधान क्रिया-स्थल स्त्री-जननेन्द्रिय है और स्त्री-जननेन्द्रियपर इसकी अधिकांश शक्ति प्रकट हुआ करती है। आगे लिखे कई इसके प्रधान निर्णायक लक्षण हैं (१) बहुत अधिक दुःखित भाव। (२) पाकस्थली खाली मालूम होना, मानो बहुत दिनोंसे कुछ खाया नहीं है (३) कामेन्द्रियकी बहुत अधिक उत्तेजना, रमण आलिङ्गनका बहुत अधिक आग्रह। (४) जननेन्द्रियके साथ वस्त्र आदिकी किसी तरह रगड़ लगते ही काम-प्रवृत्तिका प्रबल उद्दीपन (५) जरायुमें बहुत अधिक दर्द मालूम होना, अपना जरायु स्पष्ट अनुभव होना। (६) जरायु आदिकी नीचेकी ओर तेज खींचन, मानो सभी चीज बाहर निकल पड़ेगी और उसे रोकनेके लिये रोगिनी उरुपर उरु रखकर बैठ जाती है और उसे प्रबल कामोद्दीपन अनुभव होता है। (७) आर्त्तव,—बहुत ज्यादा रजःस्राव—अनियमित और असमयमें ही रजःस्राव—स्राव बहुत ज्यादा, बहुत देरतक स्थायी और बड़े बड़े खूनके टुकड़े मिला। (८) प्रदर,—चित्तकी मलिनताको बढ़ा देता है। बल्कि प्रदरका स्राव बढ़ जानेपर रोगिनीका मन अच्छा रहता है। (९) रातमें पेशाब अधिक सञ्चय होता है। बार बार पेशाबका वेग। (१०) गर्भावस्थामें प्रत्यङ्ग आदिकी सन्धियाँ सब बहुत ही चीण हो पड़ती हैं, रोगिनी कष्टसे इधर उधर घूमती है।

## लक्षणावली

**मन।**—सशङ्कित भाव, डरपोक स्वभाव। सन्ध्याके समय चित्तमें बहुत मलिनता पैदा हो जाती है और रोगिनी किसीके साथ भी बातचीत नहीं करना चाहती। प्रदरकी वृद्धि होनेपर रोगिनीका मन बहुत कुछ शान्त होता है। स्मरण शक्तिकी कमजोरी।

**मस्तक।**—माथेमें जड़ताके कारण रोगी अकर्मण्य हो जाता है। सवेरे नींद खुलनेपर सर-दर्द पैदा हो जाता है, पर उठ जानेपर अच्छा हो जाता है। ललाट या दाहिनी कनपटीमें लगातार दर्द मालूम होता है और सरके पिछले भागमें ऐसी तकलीफ मालूम होती है, मानो दबाया जा रहा है, रोगीको वाध्य होकर रोगवाली जगह पर हाथ रखना पड़ता है, या माथा पीछेकी ओर लटका रखना पड़ता है, क्योंकि इससे उसकी तकलीफ घटती है।

**कान।**—कानमें शब्द, कानके पीछे ऐंठ

**मुख-मण्डल आदि** ।—दिन भर नाक ठंडी रहती है। एक औरके गालमें जलनकी तरह मालूम होता है।

**पाकस्थली** ।– खा लेने बाद भूख। कब्जियत इत्यादि।

**पेशाब** ।—दिनमें बार बार पेशाबका वेग, रातमें मूत्राशयमें बहुत ज्यादा पेशाब सञ्चय होता है और रोगिनीको पेशाब करनेके लिये बार बार बिछावनसे उठना पड़ता है। पेशाब बदबूदार, उसमें सफेद रंगकी तली जमती है, पेशाब कर लेने बाद मूत्रमार्गसे थोड़ासा खून सा निकला करता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय** ।—कामेन्द्रियकी बहुत अधिक उत्तेजना और काम-प्रवृत्तिको पागल कर देनेवाली तेज उत्तेजना (कामेन्द्रियकी बहुत अधिक उत्तेजनाकी वजहसे रोगिनी अस्वाभाविक उपायोंसे उसे परितृप्त करना चाहती है = औरिगेन, प्लैट, जिङ्क)। योनिमें वस्त्र आदि छूते ही काम-प्रवृत्ति बहुत उत्तेजित हो जाती है। दाहिने डिम्बाधार प्रदेशमें अस्त्र वेधनेकी तरह दर्द और वहांसे उदरके भीतर होकर बायें स्तनतक यह दर्द फैल जाता है (कोनाकोनी दर्द = ऐसिड टार्ट, ऐगार, स्ट्रैम)। सन्ध्याके समय बाए पार्श्वमें तेज अस्त्र वेधनेकी तरह दर्द। जरायुमें ऐसा दर्द मानो जखम हो गया है और स्पर्शका सहन न होना, अपने जरायुकी स्थिति स्पष्ट मालूम होना (हिलोन, सिपिन)। जरायु मुखपर तेज अस्त्रके आघातकी तरह दर्द, मानो काटा जा रहा है। जरायुके बाएं पार्श्वमें ऊपरकी ओर जानेवाला सुई गड़नेकी तरह दर्द। ऐसा मालूम होता है, मानो जरायुके दाहिने पार्श्वकी एक जखम जैसे अंशमें दबाव जा रहा है और मानो यह दर्द उदरको भेदकर वक्षगह्वरतक फैल रहा है। जरायु आदि यंत्रका नीचेकी ओर प्रबल आकर्षण—मानो सभी चीजें बाहर निकल पड़ेंगी, उसपर उरु रखकर योनिमुखको दबा रखनेपर आराम मालूम होता है, इसके साथ ही प्रबल कामोद्दीपन (कामोद्दीपन न रहनेपर = सिपि—हाथसे योनि मुख दबा रखनेपर उपशम = लिलियम टाइ)। कामेन्द्रियकी प्रबल उत्तेजना और रमण आलिङ्गनका दुर्दमनीय आग्रह (लिलियम, प्लैट)। ऋतु,—अनियमित, असमयमें स्राव होता है (कार्बो ऐन, कक्कस, प्लैट, लोरो, आस्टिलै, थलैस्पी)। प्रदर, पेशाब रसकी तरह हरी आभा लिये, गाढ़ा, क्रमसे खूनका आकार धारण कर लेता है, पाखाना होनेके समय खूनकी तरह प्रदरका स्राव फिरसे पैदा हो जाता है। भयानक यन्त्रणा,

तीक्ष्ण अस्त्राघातकी तरह गर्भावस्थामें प्रदरका स्राव (काकुा, क्रियो, पल्स, सिपि), प्रदरस्रावके समय रोगिनीका विमर्ष भाव बढ़ जाता है, प्रदरका स्राव जितना ही बढ़ता है, रोगिनीका चित्त उतना ही प्रसन्न होता जाता है। प्रदर रोगमें जरायु अपनी जगहसे हट जानेपर रोगिनीको पहलेकी अपेक्षा बहुत प्रसन्नता मालूम होती है।

**तुलनीय।**—जरायुमें रक्तकी अधिकता, जरायु ग्रीवाकी बीमारी,—सिपिया। जरायुके अपने स्थानसे हटनेके कारण दर्द, विषाद—अरम। रातमें बहुत पेशाब—क्रियोजो। कामेन्द्रियकी उत्तेजना—प्लैटिन, ओरिगै। जरायुका नीचेकी ओर खिंचना—बेलाडो। जरायुका अस्तित्व अनुभव—हेलोनि।

**सम्बन्ध।**—क्रियो, लिलियम-टाइग्रि, प्लैट, सिपि, हेलोन। लिसिन, सेनेगा।

**शक्ति।**—३ रा दशमिकसे २०० शततमिक क्रम।

---

## माइगेल लेसिडोरा।
## (MYGALE LASIDORA)

**दूसरा नाम।**—क्यूबा देशका एक तरहका काला मकड़ा।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—इसी तरहके जीवित मकड़ेसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—लिङ्गोच्छ्वास, ताण्डव, प्रमेह इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—प्रलाप, यन्त्रणाजनक लिङ्गोच्छ्वास, बहुत दिनोंका प्रमेह और ताण्डव रोगमें इससे विशेष लाभ दिखाई देता है। मुखमण्डलकी पेशियाँ सब, हाथ-पैर आदि और शरीरके दाहिने पार्श्वकी पेशियाँ सब काँपती और फड़कती रहती हैं, निम्नाङ्ग इतना स्पन्दित हुआ करता है कि रोगी चल फिर नहीं सकता। प्रबल हृत्कम्पनके साथ दृष्टिकी दुर्बलता, मिचली, मुंह सूख जाता है, बहुत प्यास पैदा हो जाती है। देह काँपा करती है, श्वास-कष्ट पैदा हो जाता है और रोगी दुःखित हो जाता है

तथा उसमें मृत्यु भय पैदा हो जाता है। बहुत दिनोंतक प्रमेह रोग भोगनेकी वजहसे शिश्न टेढ़ा पड जाता है और उसमें कडापन आनेपर बहुत दर्द होता है और पेशाबके समय मूत्रनालीसे आगकी तरह उत्तप्त पेशाब निकलकर मूत्रनली की झिल्लीको जलाया करता है,—ये सब उक्त विषके प्रधान क्रियाफल हैं।

## लक्षणावली।

**मन**।—प्रलाप, लगातार काम काजकी बातें करता है ( नाइ ), रात-भर छटपटाया करता है, मृत्यु भय-, विषणता और उद्वेग युक्त मुखभङ्गी।

**मस्तक**।—ललाटमें धीमा धीमा सर-दर्द। चेहरेकी पेशियां सब लगातार फडका और उछला करती है। रह रहकर माथा एक ओर झूल पडता है—साधारणतः दाहिने पार्श्वमें। रोगीके माथेपर हाथ रखनेकी चेष्टा करनेपर एकाएक हाथ पीछेकी ओर जकड जाता है। बात करनेकी चेष्टा करनेपर बात जकडकर मुँहसे निकलती है। मुंह और दोनों आंखें जल्दी जल्दी बन्द और खुला करती है।

**पाकस्थली**।—खानेके पदार्थसे अनिच्छा, वमनकी इच्छा।

**मूत्र-यन्त्र**।—बहुत पेशाब, जलन।

**पुं०-जननेन्द्रिय**।—भयानक यन्त्रणादायक लिङ्गोच्छ्रास ( आर्जैण्ट-नाइ, केम्फी, कैनाब-सैट, केन्थ, कैलौ-मूर, थूजा, पल्स ),—शिश्नमें कडापन आनेपर टेढा हो जाया करता है और इसीलिये उसमें तकलीफ होती है ( डा० फैरिङ्गटन )। दीर्घकाल-स्थायी प्रमेह।

**सार्वाङ्गिक**।—प्रबल हृत्स्पन्दनके साथ मिचली पैदा हो जाती है, दृष्टि अन्धकारमय और कमजोर तथा सारे शरीरमें कमजोरी मालूम हुआ करती है। चलनेके समय ढनमनाया करता है, बैठनेके समय दोनों पैर लगातार नाचा या फडका करते हैं और रोगी चलनेके समय पैर खींचकर चलता है। समूची देह हमेशा चञ्चल रहती है, सन्ध्याके समय ऐसा मालूम होता है कि शरीर स्पन्दित हो रहा है। ज्वराधिकारमें —आधे घण्टेतक शीत मालूम होता है, इसके बाद कम्प और उत्ताप पैदा हो जाता है, सबेरे माथेमें दर्द मालूम होता है,—दोनों आँखोंमें और कनपटीमें अधिक दर्द मालूम हुआ करता है।

वृद्धि।—सवेरे, सन्ध्याके समय, बैठनेके समय।

उपशम।—निद्रित अवस्थामें।

सम्बन्ध।—सदृश।—(ताण्डव) ऐगरिकस, ऐसिड-रेस, इग्ने, स्ट्रैमोन, जिजिया, टैरेण्टियुला और ऐसिड-क्रूड।

शक्ति।—३रे दशमिकसे १००० शततमिक क्रम।

---

## माइयोसोटिस।

## (MYOSOTIS)

दूसरा नाम।—ब्लैक रूट, माइयोसोटिस सिम्फाइटिफोलिया।

प्रस्तुत-प्रक्रिया।—ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

उपयोगिता और आभास।—कासयन्त्र, विशेषकर बायें श्वासयन्त्रपर इसकी विशेष क्रिया होती है। खाँसनेमें बहुत श्लेष्मा निकलना, दुबलापन, रातमें पसीना, गलेमें खसखसाहट, भोजनके बादही खाँसी पैदा हो जाना लक्षणोंमें लाभदायक है।

सम्बन्ध।—तुलनीय।—सिम्फाइटिस, स्टैनम।

शक्ति।—मूल अर्क और निम्न शक्ति।

---

## माइरिका सेरिफेरा।

## (MYRIOA SERIFERA)

दूसरा नाम।—बेबेरि। केण्डेल बेरि।

प्रस्तुत प्रक्रिया।—जडकी ताजी छालसे मूल-अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—सर्दी, आँखोंमें प्रदाह, हृत्पिण्डकी बीमारियाँ, कामला, श्वेतप्रदर, यकृतकी बीमारी, स्वरनलीके रोग, गलेका जखम, आमवात इत्यादि रोगोंमें लाभदायक है।

**उपयोगिता और आभास।**—श्लैष्मिक झिल्ली, यकृत और हृत्पिण्ड इसके प्रधान क्रियास्थल हैं। गलेके भीतरवाली श्लैष्मिक झिल्लीसे जमे हुए गोंदकी तरह श्लेष्मा निकलता है, वायुमार्गसे वह सहजमें ही अलग नहीं हो पाता। प्रदर, और वायुनली, आँतें, तालुमूल वगैरहकी पुरानी सर्दीकी बीमारीमें यदि निकला हुआ श्लेष्मा बहुत गाढ़ा हो, बड़े कष्टसे निकलता हो, या दुच्छेद्य हो तो माइरिकाके प्रयोगसे बहुत लाभ होनेकी सम्भावना है। यकृतमें लगातार दर्द और भार मालूम होना, औंघाई, दुःखित भाव, धीमा धीमा माथेमें भारकी तरह दर्द (खासकर सवेरे), आँखका सफेद अंश मैला या पीले रंगका, मनकी बहुत ग्लानि, बहुत कमजोरी मालूम होना, मल पीले रंगका, नाड़ी क्षीण, बाएँ अंस-फलकके नीचे तेज दर्द, पीली और मैली जीभ, सारे शरीर और हाथ पैरोंमें दर्द और कुछ न कुछ सभी पाण्डु रोगोंमें यह प्रसिद्ध है, कि यह बहुत लाभ करता है। हृत्पिण्डपर भी इसकी क्रिया रहनेके कारण नीचे लिखे कई लक्षण प्रकट हुआ करते हैं, हृत्पिण्डमें में तेज दर्द और उसकी बहुत ही तेज गति, इसी वजहसे टपटप शब्द रोगी और दूसरे मनुष्यको भी सुन पड़ता है, परन्तु नाड़ीकी गति बहुत ही धीमी रहती है। बाएँ वक्ष और दोनों अंस-फलकोंके नीचे विशेषकर बाएँ अंस-फलकके नीचे और दाहिने फेफड़ेके गायेमें तेज दर्द। बाईं करवट सोनेपर हृत्पिण्डका दर्द बढ़ जाया करता है।

## लक्षणावली।

**मन।**—दुःखित, विषादयुक्त और क्रोधी-स्वभाव। पहले मन बहुत प्रफुल्ल भाव धारण करता है, पर इसके बाद माथेमें भार मालूम होता है और विपन्नता पैदा हो जाती है। मनःसंयोग शक्तिका घट जाना। जड़ता और तन्द्रावस्था।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना, इसके साथ ही माथेमें जड़ता और तन्द्रा भाव, माथा झुकानेपर ऐसा मालूम होता है कि माथेकी ओर खून दौड़ गया, ललाट, दोनों कनपटियों और मितम्बदेशमें बहुत जोरका दर्द

रहनेकी वजहसे नींद खुल जाया करती है, निर्मल वायु लगनेपर आराम मालूम होना। भौं और आँखोंमें जड़ता एवं भार मालूम होना और पाण्डु-रोगमें औंघाई। माथेके चारों ओरकी धमनीमें टपकाका दर्द, नींद खुलनेपर माथेकी ऊपरवाली शिरामें धमक मालूम होना।

**आंख।**—आँखमें अधिक रक्त-संचय होना और आँखका सफेद अंश मैला पीले रंगका। दोनों आँखोंमें जड़ता और भार मालूम होना, खास कर नींद खुल जानेपर। पढ़नेके समय आँखोंमें जलन होती है और बहुत जल्द थक जाती हैं। पलकोंमें भार मालूम होता है। पलकें अस्वाभाविक लाल रहती हैं। आँखें करकराती हैं—मानो उनमें धूलके कण गिर गये हैं, आँख बन्द नहीं कर पाता।

**मुखमण्डल।**—चेहरा और गला पीला या भूरा, ऐसा पीला मानो पाण्डु-रोग हो गया हो, ऐसा ही दिखाई देता है। कुछ देरतक घरके बाहरकी हवा सेवन करनेके लिये टहलनेपर चेहरेपर गर्मी, भारीपन और टपक अनुभव होती है।

**मुख-विवर।**—जीभ,—मोटी, पीली आभालिये, सूखी, पपड़ीकी तरह, लेपसे ढकी और इसी वजहसे सहजमें ही जीभ हिला नहीं सकता। मुँहका स्वाद बहुतही कड़वा और इसीलिये रोगी मुँहमें कुछ डाल नहीं सकता, बहुत ही तीता और मिचली पैदा करनेवाला स्वाद। गालके भीतरकी झिल्लीके ऊपर गाढ़ा गोंदकी तरह श्लेष्मा चिपका रहता है। मुख-विवरके ऊपरी अंशमें सूखापन तथा गल्लकी तरह श्लेष्मा लगा रहता है, पानी लगनेपर भी यह सूखा श्लेष्मामय लेप तर नहीं होता, मुँह सूखा, बहुत प्यास, पानी पीनेपर कुछ देरके लिये घटनेकी तरह मालूम होता है।

**गलेके भीतर।**—नाक और गलेके भीतर गाढ़ा गोंदकी तरह बदबूदार श्लेष्मा लगा रहता है। बहुत चेष्टा बिना यह श्लेष्मा अलग नहीं होता। तालुमूल बहुत सूखा और उसमें स्पर्श सहन न होना, ऐसा मालूम होना मानो फट जायगा, इस सूखेपन और दर्दकी वजहसे पहले निगलनेमें कुछ बाधा पहुँचती है और फिर तो क्रमसे कोई चीज निगलना एकदम असम्भव हो जाता है। गलनलीके उपभिल्ली प्रदाह रोगमें कुल्ला करने या बाहरी प्रयोगके लिये "गुयायेकम" की अपेक्षा "माद्दरिका" अनेक अंशोंमें अधिक लाभदायक है। तालुमूलमें

फ़ेन-भरा गाढा गोंदकी तरह श्लेषा लगा रहता है, कुल्ला करनेपर भी वह अलग नहीं होता, इस लिये मुंहका स्वाद बहुत ही बिगडा हुआ मालूम होता है और कुछ भी खानेकी इच्छा नही होती।

**पाकस्थली**।--भूख रहनेपर भी खानेकी इच्छा नही होती, पेटमें भार मालूम होता है,—मानो अभी जल्दी जल्दी खा लिया है। रोगीको भूख रहनेपर भी ऐसा मालूम होता है कि वह भोजन न कर सकेगा और यदि खा लेगा तो तालुमूल तक खानेकी चीज जाते ही वहाँ जमे हुए श्लेषाकी वजहसे वह बाहर निकल पड़ेगी। छातीमें जलन और बहुत लार बहना,—बार बार थूकना पड़ता है।

**अन्त्राशय**।—पाण्डु-रोग,—यकृतमें लगातार दर्द, यकृत प्रदेशमें भार मालूम होना, औंघाई, दु:ख, माथेमें जड़ता और भार पैदा करनेवाला दर्द—सवेरे बढ़ना, आंखका सफेद अंश गहरा, मैला, पीले रंगका, पलकोंपर अस्वाभाविक लाली, बहुत कमजोरी, पीले रंगका मल, नाडीकी गति बहुत ही धीमी, दोनों अंस-फलकोंके नीचे दर्द—विशेषकर बाएं अंस फलकके नीचे, जीभपर मैला पीला रंग। पेशियोंमें दर्द और हाथ-पैरोंमें दर्द, पेट मानो जकड़ जाता है, गड़गड़ाया करता है और पाखाना लग आता है, पर पाखानेके बदले केवल वायु निकलता है। उदरमें अवसाद मालूम होना, मानो उदरामय होनेका पूर्व लक्षण हो। यकृतके कर्कट आदि कठिन रोगोंमें (कोलेस्टरीन)।

**मल**।—बहुत बदबूदार वायु निकला करता है। कामला या पाण्डु-रोगाधिकारमें मल पीला या सफेद, कीचकी तरह या भूरे रंगका। मल ढीला धसधसा, पतला और पाखाना होनेके समय नाभि-प्रदेशमें खींचन या ऐंठन की तरह दर्द पैदा कर देता है।

**पेशाब**।—बियर नामक शराबकी तरह पेशाब और पीली आभा लिये फेन-भरा, उसकी तली कुछ लाल, पेशाब परिमाणमें बहुत थोड़ा।

**स्त्री-जननेन्द्रिय**।—प्रदर,—स्राव त्वचाको क्षय करनेवाला, बदबूदार, गाढ़ा और पीली आभा लिये (हाइड्रैस्ट)।

**वक्ष और हृत्पिण्ड**।—बाएं वक्षमें दर्द, दाहिने फेफड़ेके शासेमें तेज दर्द, रातमें बाईं करवट सोनेके समय वक्षमें कसावटका भाव और हृत्पिण्डकी गति सुन पड़ती है। हृत्पिण्ड-प्रदेशमें तेज दर्द। हृत्पिण्डका वेग तेज पर नाडीकी गति धीमी।

**प्रत्यङ्ग आदि** ।—माथे और पीठमें स्थूल दर्द , बहुत आलस्य मालूम होना। दोनों अ'सफलकोंके तल-देशमें तेज दर्द,—विशेषकर बाएं अ'सफलकके नीचे ( बाए' वक्षसे बाएं अ'सफलकतक दर्द=इलिसियम, मार्टस-कम, पिक्र-लिक, थिरिड, सल्फ )। बायें मसाने या मूत्र ग्रन्थिमें इस तरहका दर्द मानो छुरी बिध रही है। सारे शरीरमें दर्द ( वैप्ट )। सवेरे नींद खुलनेपर बहुत आलस्य मालूम होता है, और कमरमें दर्द होता है, उसकी पेशियाँ सब बहुत ही दर्द भरी हो जाती है,—ऐसा मालूम होता है, मानो सर्दी लग गयी है।'वृद्धि=रातमें शय्याके उत्तापसे, इसीलिये नींदमें गडबडी पैदा हो जाती है; सवेरे भोजन कर लेनेबाद और निर्मल वायु लगनेपर घटना।

**त्वचा** ।—रोगी पीला मालूम होता है, मानो उसे पाण्डु-रोग हो गया है; शरीरमें इस तरहकी खुजली होती है, मानो मच्छडने काट लिया है। आमवात ( आर्टिका, ऐस्टेकस फ्लूव )।

**वृद्धि** ।—बाईं करवट सोनेपर, शय्याके उत्तापसे, नींदके बाद, सवेरे और शरीरको हिलानेपर।

**सम्बन्ध** ।—**सदृश** ।—हाइड्रेस्ट, केली-बाई, डिजि, ऐसेट, ऐ-वेन, वार्बा, ब्रोम, चेलिडो, चिमेफिल, कर्णास, इरिस्थि, इयुपेट, हिप, रेके, मार्क-प्रोटो, पोडो, सल्फि, कोलेस्टोरिन।

**तुलनीय** ।—दुर्गन्ध ( कड़ा ) स्राव—केलि-बाई, हाइड्रेस्ट। कामलाके लक्षणमें=डिजि। यकृतमें=चेलिडो, वार्बारिस, हिपर, मार्क, कोलेस्ट। सवेरे थकावट=वेप्ट। श्वेतप्रदर=हाइड्रेस्ट।

**घटना** ।—सवेरे भोजनके बाद और निर्मल वायु लगनेपर।

**शक्ति** ।—मूल अर्कसे ६ठा दशमिक क्रम।

## माइरिस्टिका सेबिफेरा ।

## ( MYRISTICA SABIFERA )

**दूसरा नाम ।**—इयुकुवा ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—ब्रेजिल देशके इयुकुवा वृक्षकी जड़से संग्रह किये हुए गोंदसे विचूर्णके आकारमें तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—यह एक उत्कृष्ट सड़ना रोकने वाली दवा है । पीव सञ्चयमें इसकी साइलिसिया और हिपर सल्फरके साथ तुलना की जा सकती है । फोड़ा, नासूर, प्रदाह, चोटकी वजहसे बीमारीमें जल्दी जल्दी सूजन घटा देता है और रोगके भोगकालको कम कर देता है और कितनी ही बार हिपर और साइलिसियासे भी जल्दी काम कर रोगीको नश्तर लगवानेकी तकलीफसे बचा देता है । कोई कोई हिपर, साइलि, माइ-रिस्टिका—इन तीन दवाओंको होमियोपैथिक लेन्सेट ( फोड़ा काटनेका यन्त्र ) समझते हैं ।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—नक्स-म, सिलिका, केल्के-सल्फ, सल्फ, पाइरोजेन, हिपर-सल्फर ।

**शक्ति ।**—३, ३० ।

---

## मार्टस कम्युनिस ।

## ( MYRTUS COMMUNIS )

**दूसरा नाम ।**—मार्टस । अनारकी तरहका गाछ ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—ताजे पत्ते और फुनगियोंसे अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है—सर्दी या ज्वरमें, वक्षमें सुई गड़नेकी तरह दर्द, सर्दी, खाँसी, गुटिका या क्षय रोग ।

पुराना उदरामय, भोजनके बाद, रातमें और सवेरे वृद्धि, उदर और मलान्त्र में दर्द, दुग्रलापन, अजीर्ण रोग, खट्टी डकार आना, खट्टी चीज़ खानेकी इच्छा, तन्द्रालुता, कब्जियत, श्वेतप्रदर, जरायुमें टपकका दर्द प्रभृति लक्षणोंमें लाभ होता दिखाई देता है।

सम्बन्ध ।—तुलनीय ।—लेक् का ।

शक्ति ।—३—१२ ।

---

## नेजा ट्राइप्युडियेन्स ।

## ( NAJA TRIPUDIANS )

**दूसरा नाम ।**—कोब्रा डि केपेला , गोहमन साँपका विष ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—ताजे दूधको चीनीके साथ मिलाकर विचूर्ण और ग्लिसरिनके साथ मिलाकर तरल क्रम तैयार करना पड़ता है। इसके बाद उच्च क्रम सुरासारमें तैयार हो सकता है। ६ ठे से नीचा क्रम सुरासारमें खराब हो जाता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:— हृत्शूल , दमा , बाधक या कष्टरजः , सर दर्द , हृत्पिण्डको बीमारी , श्वासनली का आक्षेपिक सङ्कोचन , डिम्बाधारकी बीमारी , महामारी या प्लेग , विसूचिका की हिमाङ्गावस्था , गलेका जखम , मेरुमज्जाकी उत्तेजना इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास ।**—डा० केण्टका कथन है कि जहाँ शरीरके अन्य सभी रोग अन्तमें हृत्पिण्डमें जाकर आश्रय ग्रहण करते हैं, वहाँ नेजाकी शक्ति अतुलनीय होती है। यदि बार बार हृद्स्पन्दन और हृद्रोगकी वजहसे हृत्पिण्ड जीर्ण हो पड़ा हो और उसके सम्मुखावरणमें विकार पैदा हो गया हो या हृत्पिण्डका विवर्द्धन हो गया हो, तो ऐसे स्थानपर नेजा एक अव्यर्थ सिद्धिप्रद औषध है ( अवश्यही जन्मके हृद्रोगका आरोग्य होना असम्भव है ) इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण ये हैं:—हृत्पिण्डके सम्बन्धमें हमेशाही दुश्चिन्ता, दुःखित भाव और अप्रफुल्लता। स्नायवीय श्वास-रोधक हृत्पिण्ड रोगमें बोलनेकी शक्तिका न रहना। हृत्पिण्ड प्रदेशका दर्द, गर्दनके पिछले भागमें,

बाएँ कन्धेमें और बाहुतक मालूम होता है और रोगीमें बहुत अधिक उद्वेग और मृत्युभय रहता है। स्त्रियोंको रहनेपर ऐसा मालूम होता है कि मानो उनका डिम्बाधार और हृत्पिण्ड एक सङ्ग ही कसा हुआ है। हृत्पिण्ड, दाईं कनपटी और डिम्बाधार प्रदेशमें लगातार तेज दर्द अनुभूत होता है। नाड़ीकी गति धीमी और अनियमित रहती है। रातमें, चलनेपर और बाईं करवट सोने पर सभी रोग-लक्षण बढ़ जाते हैं। स्नायविक हृद्स्पन्दन और अवसन्नता,— बार बार ऐसा मालूम होता है कि गलेमें कुछ फूल उठता है या गलनाली रुक जाती है और इसीलिये रोगी बार बार कण्ठपर हाथ रखता है। इसके दर्द आदिका फैलना या चलना कुछ अंशोंमें लेकेसिसकी तरह होता है,—डिम्बाधार प्रदेशमें दर्द, उपस्थिमें और सन्धिमें दर्द वगैरह बाईं ओरसे दाहिनी ओर फैला करता है और लेकेसिसकी तरह तर जलीय हवामें इसकी भी वृद्धि हो जाया करती है (डा० केण्ट)। रोहिनी या उपस्थिकी प्रदाह रोगाधिकारमें हृत्पिण्ड का पक्षाघात होनेकी सम्भावनाकी तरह हो जाना इसका एक अव्यर्थ निर्णायक लक्षण है। रातमें बढ़ना,—रोगी एकदम नीला हो जाता है और हाँफता हुआ जाग उठता है। सरमें दर्द,—स्नायविक—इसके पहले या बाद मिचली और वमन, बाएँ चक्षुगह्वरमें प्रचण्ड टपककी तरह दर्द,—यह दर्द क्रमसे सरके पिछले भागमें आकर आश्रय ग्रहण करता है। बहुत खा लेने या मानसिक और शारीरिक परिश्रम करनेकी वजहसे उन स्त्रियोंके सरमें दर्द पैदा हो जाता है जिनका ऋतु-स्राव होना बन्द हो गया है, नींद खुलनेपर समूचे कपालमें भार पैदा करने वाला कसावटका भाव, रह रहकर सरके पिछले भागमें ऊपरकी ओर जानेवाला सलाई गड़नेकी तरह दर्द। इनके अलावा आगे लिखे कई और भी इसके निर्णायक लक्षण हैं—हृत्पिण्डसे लेकर बाएं पृष्ठफलकतक तेज दर्द, बाएँ डिम्बाधार में खींचन या ऐंठनकी तरह दर्द, स्वरनलीमें ऐसा मालूम होना, मानो एक बाल अड़ा हुआ है, गलग्रन्थिमें सुई गड़नेकी तरह दर्द; बाएं पार्श्वमें लक्षणोंको अधिकता, श्वासरोग, इसके साथही श्वास-कष्टता, सोनेपर बढ़ना और उठ बैठनेपर घटना, एकाएक नाकसे जलस्राव और बार बार छींक। छींक आ जानेपर नाक साफ हो जाती है और श्वास प्रश्वासकी क्रिया सरल भावसे हुआ करती है।

## लक्षणावली।

**मन।**—उन्माद अवस्थामें लगातार आत्महत्या करनेकी चेष्टा (ऐलू, आर्स, आरम)। अव्यवस्थित चित्त। विमर्ष, गम्भीर स्वभाव; किसी विषयमें

भी सकल्पकी दृढता नहीं रहती, हमेशा काल्पनिक दुर्दशा सोच सोचकर अपनी प्रफुल्लता नष्ट कर देता है ( ड्रग्ने )। बहुत भूल जानेवाला ( ऐग्नस, ऐनाक, कोलचि, मार्का, लैक-कैन ), अन्यमनस्क ( ऐग्नस, कोलचि, नक्स-मस )। ज्ञान न रहना ( हेलिबो, नक्स-मस, ओपि )। एकाएक उन्माद अवस्थामें कोई सांघातिक अस्त्र लेकर अपनी हत्या करनेकी चेष्टा करता है। मन एकदम विषाद-भरा, सन्ध्याके समय घटना। जननेन्द्रिय आदिके नाना प्रकारके रोग की वजहसे दुश्चिन्ता, सरमें दर्द और परिश्रमका सहन न होना। शराब आदि पीनेके साथही बीमारी पैदा हो जाती है ( जिङ्क )। औंघाई,—बोलनेकी इच्छा नहो होती।

**मस्तक**।—सरमें चक्कर आना—क्षण-स्थायी, परन्तु उसके अन्तमें माथेके दाहिने पार्श्वमें बेहोश कर देनेवाला दर्द पैदा हो जाता है। समूचा माथा खाली मालूम होता है। बहुत जोरका सर-दर्द और अत्यन्त विमर्ष-भाव। ललाट-देशमें कसावटका भाव ( कार्बोन-सल्फ, साइक्लो, कैमो, ग्रैट, आइरिस ) और मस्तिष्कमें जड़ता और भार मालूम होना। ललाटमें भयानक टपककी तरह दर्द ( ऐमिल, जेल, ग्लोन, ग्रैट, लैक-डिफ्लो )। माथेमें उत्ताप और अधिक रक्त सचय होना। वय:सन्धिके समयका सर-दर्द ( क्रोकस, साइक्लो सेङ्गिविन )। सवेरे नींद खुलनेपर सर-दर्द ( मिनियेन, पेलेड )। रातमें सर-दर्द—गहरे विषादके साथ सर-दर्द, यह दर्द साधारणत कनपटीमें आरम्भ होता है, विशेषकर दाहिनी कनपटीमें, दर्द तेज रहता है, दोनो आँखोंतक इसका प्रसार रहा करता है, कभी कभी दर्द तेज शूल वेधनेका आकार धारण करता है और ललाट तथा मूर्द्धादेशमें धीमे दर्दकी तरह मालूम होता है, वृद्धि=देह या माथा हिलानेपर, घटना=थोडी निर्मल हवा लगने पर और तम्बाकू (डायाडेमा) और शराब पीनेपर ( आर्जेण्ट-नाई, ड्रग्ने, क्रियो, जिङ्कम )। दिनके तीन बज-नेके समय माथेमें टपकका दर्द हुआ करता है। तेज सर-दर्द,—ऐसी जलन होती है, मानो जल गया है—बाईं आँखके ऊपरी अंशमें अधिक, सवेरेके भोज-नके बाद, सवेरे ८॥ बजनेके समय दबावकी तरह दर्द मालूम होना। स्नायविक सर-दर्द और यह दर्द क्रमसे चक्षुगह्वरसे सिरके पीछे तक फैल जाता है, सवेरे नींद खुलनेपर ललाटमें दर्द और आँखोंमें भार मालूम होना। दो पहरके समय दाहिनी कनपटीके ऊपरी अंशमें दर्दकी अधिकता, यह दर्द क्रमसे ललाट देश तक फैल जाता है, तीसरे पहरमें घटना—अर्थात सूर्योदयके साथ

साथ दर्द आरम्भ होता है, दो पहरमें बढता है और सूर्यास्तमें घट जाता है ( आई, जेल्सि, ग्लोन, सेङ्गिविन )। मूर्द्धदेशमें दर्द और दोनों पैर बरफकी तरह ठण्डे। एकाएक ऐसा मालूम होता है मानो कोई पीछेसे आकर जोरसे उसके माथे और गर्दनके पीछे आघात कर रहा है। माथेकी हड्डीमें ऊपरके केश उड़ जाते हैं। कानमें जाँता चलने जैसी आवाजकी तरह शब्द होनेके कारण सवेरे नींद खुल जाती है।

**आंख।**—आँखें स्थिर और टकटकी लगी हुई, एकदम खुली हुई और रोशनीका ज्ञान नहीं रहता। पलकोंमें भार मालूम होना। दृष्टि शक्तिका गायब हो जाना। पलकों द्वारा आँख बारबार साफ कर लेनी पड़ती है, छोटी लिखावट पढ़नेमें धुँधला दिखाई देता है, इसीलिये बार बार आँख मलना पड़ता है और लिखावट आँखके पास लेजाकर देखनी पड़ती है। चक्षुगोलकके भीतर दर्दकी वजहसे बार बार आँख मलनी पड़ती है, किसी किताबकी ओर देखनेपर आँखमें थकावट मालूम होती है। चक्षुगोलकके पीछे उत्ताप मालूम होता है। आँखके उपतारकाका पक्षाघात या निष्क्रियता। पलक सवेरे फूल जाती है।

**नाक।**—भयानक सर्दी या नाकसे स्राव,—बहुत पतला, कड़वा श्लेष्मा-स्राव हुआ करता है ( आर्स, आर्स-आयोड, सिपा, नेट्र-म्यूर ), नाक जखमसे भरी, गर्म और फूली हुई। नाकका बन्द हो जाना—सवेरे आरम्भ होता है और धीरे धीरे बढता है, घरके बाहरकी हवा लगनेपर बढ़ना (युफ्रे)। उपशम = पानीकी तरह पतले श्लेष्माका स्राव होनेपर और बार बार छींक आनेपर।

**मुखमण्डल।**—म्लान, शीर्ण और अस्थिमय, हरी आभा लिये, पीला या नीला। मुंहकी स्नायुकी खाल उधड़ जाना। दोनों हनु परस्पर दृढ भावसे जकड़ जाते हैं ( दाँती लगना )। उठनेके समय चेहरा लाल हो जाता है, धोनेपर आराम होता है।

**मुंह और गलेके भीतर।**—रोगी मुँह फाड़ा करता है और उसकी जीभ बरफकी तरह ठण्डी मालूम होती है। जीभपर गाढा पीला लेप चढा रहता है कभी सफेद और कभी सूखी रहती है, पर प्यास नहीं रहती। जीभके नीचेका अंश जखम-भरा ( कैली-कार्ब )। मुख-विवर बहुत सूखा। मुंहसे फेन निकला करता है। झोलीका रुकना, गलेमें श्लेष्माकी अधिकता। गला रुक-नेका भाव हो जानेके कारण रोगी हाथसे बराबर अपनी कण्ठनालीको पकड़

रखता है। कण्ठके बाएं पार्श्वमें काँटा गड़नेकी तरह मालूम होना। अन्न-नलीका संकोचन—किसी चीजको निगलनेमें बहुत तकलीफ होती है या असाध्य मालूम होता है। जिह्वामूलके बगलवाले दोनों गह्वर गाढ़े नीले।

पाकस्थली।—शराब आदि तीव्र पदार्थ पीने या खानेकी इच्छा,—पर उससे तुरन्त ही बीमारी पैदा हो जाती है और लक्षण आदि बढ़ने लगते हैं। बार बार डकार आना और छातीमें जलन (कैल्के, कार्बो-वे, साइक्ला, कोना, क्रोकस, लैके, लाई,, मेग-कार्ब, नक्स-वोम, आर्जेण्ट-नाई)। मिचली मालूम होना और वमन। पाकस्थलीमें एक तरहकी अवर्णनीय बेचैनी मालूम होना, जैसी कि अजीर्ण रोगकी वजहसे होती है। भोजनके बाद भार मालूम होना मानो पाकस्थलीमें पत्थरकी टुकड़े भरे हुए हैं (रास, लाई, आई, इग्ने, नक्स, पल्स, लैके, कैमो, लैक-कैन)। पानीसे बनी वालीकी तरह स्वाद रहता है या गर्म बदबूदार भापमय डकार आती है। पाकस्थलीमें अम्ल पैदा हो जानेकी सम्भावना,—जो खाता है, वही अम्लमें परिणत हो जाता है (कैल्के, रोबिनिया)।

अंत्राशय।—बहुत पेट फूलना—पेटमें गड़गड़ाहट और इसके साथ ही आँतोंमें शूलकी तरह दर्द। पेट फूलना, फैल न सकना और उसमें भापकी अधिकता मालूम होना तथा न फैलनेका भाव या खींचन क्रमशः हृत्पिण्डकी ओर फैलता जाता है। तीसरे पहरके समय पेटमें गड़गड़ाहट और छेदनेकी तरह दर्द, सन्ध्याके बाद, भोजन कर लेनेपर पेट गड़गड़ाना और उदरामयके पूर्व लक्षणकी भाँति पेटमें दर्द होता है, कितनी ही बार स्थिर भावसे बैठे रहनेकी अवस्थामें भी उदरमें इस जोरकी टपक हुआ करती है कि मालूम होता है, मानो अन्त्रमण्डली ऊपरकी ओर चढ़ रही है। सन्ध्याका भोजन कर लेने बाद बाईं कोख और बाएँ नितम्ब देशमें दर्द—इसके साथही आध्मान वायुका संचय होना। नाभि-प्रदेशमें इस तरहका दर्द बार बार पैदा होता है, मानो मरोड़ खा रही है।

मलान्त्र और मल।—एकाएक मल वेग। पित्तमय पतला पाखाना। कब्जियत। मलान्त्रमें ऐसा मालूम होता है, मानो बहुत सा मल अड़ा हुआ है, पर बाहर निकलनेपर मालूम होता है कि एक छोटी सी गाँठ है। पाखाना पतला हो, या कड़ा—किन्तु पर एकाएक ही पैदा हो,

एकाएक वेगके बाद थोड़ा सा पित्तमय पाखाना निकलना। मलद्वारमें उत्ताप, खुजली और उत्तेजना मालूम होना। पाखाना पतला—पेटमें दर्द मालूम होता है ; मल बहुत ज्यादा, एकाएक निकलता है, आम मिला सफेद या हरे रंगका पित्त-मिला पतला पाखाना—एकाएक वेग पैदा हो जाता है, पेटमें मानो जकड़ रहा है इस ढंगका दर्द, इसके बाद ऐसा भी होता है कि दो तीन दिनोंतक पाखाना बिलकुल ही नहीं होता और इसके बाद जो पाखाना होता है, उसका कुछ अंश कड़ा और कुछ पतला रहता है।

**पेशाब।**—मूत्रस्थलीमें गड़बड़ी और दबाव मालूम होना। पेशाबमें लाल रंगकी तली जमती है,—श्लेष्मा मिश्रित। पेशाब गहरा—सूखे तिनकेके रंगका। पेशाबके साथ बहुत ज्यादा परिमाणमें लिथेट्स या नमकीन पदार्थ और श्लेष्मा मिला रहता है।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—रमणकी इच्छाका बढ़ जाना। रातमें वीर्यपात होना। शिश्नके दाहिने पार्श्वमें डंक मारनेकी तरह दर्द और जलन—रातमें शय्यामें सोनेके समय और सवेरे शय्यासे उठनेपर। रमण-शक्तिके घट जानेके साथ कामनाकी अधिकता या प्रबल रमणेच्छा।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—बायें डिम्बाधारमें ऐंठनकी तरह मालूम होना। ऐसा मालूम होता है, मानो हृत्पिण्ड और डिम्बाधार एकसाथ बँधे हुए हैं। बाएँ डिम्बाधारमें दर्द, रजःस्वला होनेके एक सप्ताह पहले दर्द पैदा हो जाता है और धीरे धीरे बढ़कर जब आर्त्तव-स्राव आरम्भ होता है तब रुक जाता है ( सिरियस-आक्सेल, लैकै, मस्कास, जिङ्कम ) और फिर रजःस्वला होनेके पहले तक अच्छी रहती है। प्रदर,—तीसरे पहरके समय नाभि-प्रदेशमें और कमरमें बार बार छेदनेकी तरह दर्दके बाद एकाएक बहुत ज्यादा परिमाणमें प्रदरका स्राव होता है—स्राव पतला, सफेद आभा लिये, स्तनका दूध एकाएक घट जाता है, दूसरे दिन फिर पैदा हो जाता है, फिर कुछ दिनोंके लिये घट जाता है।

**श्वास-यन्त्र।**—वातकी वजहसे हृद्दाह-रोगमें या हृत्पिण्डके पुराने यान्त्रिक रोगमें उत्तेजना पैदा करनेवाली सूखी सहानुभूतिक खाँसी,—अर्थात उस रोगके प्रतिक्षेपके कारण पैदा हुई खाँसी ( लैके, न्याजा )। स्वर और वायुनलीमें खुजली और उत्तेजना। स्वर-विकार। क्षणस्थायी, भग्न स्वर

—जैसे हृत्पिण्ड और बायाँ डिम्बाधार ऐसा मालूम होता है, मानो एक साथ गूँथा हुआ है। शराब आदि तेज पदार्थ सेवन करते ही तकलीफ बढ़ जाती है, निर्मल वायु सेवनके लिये चलनेके समय घटना। ढलमलाती गति—मतवाले की तरह मालूम होता है। रोगीको ऐसा मालूम होता है कि वह दिनों दिन दुबला होता जाता है। सन्ध्याके आरम्भमें बेचैनी पैदा हो जाती है। सबेरे शय्या छोड़नेकी इच्छा नहीं होती। सीधा होकर अधिक देरतक बैठ नहीं सकता। कभी कभी मूर्च्छित हो जानेका उपक्रम हो जाता है। स्पर्श आदि बोध-शक्तिका न रहना।

**निद्रा।**—बार बार जम्हाई, बहुत औंघाई। नींद बेचैनी और व्याघात-भरी। स्पष्ट सपने। मस्तिष्ककी उत्तेजनाकी वजहसे बिलकुल ही नींद नहीं आती। नींदसे एकाएक जाग उठता है और आँख खोलकर घरके चारों ओर देखता है—मानो कोई स्वप्न देख रहा है—जीवन्त स्वप्न, पर याद नहीं रहता।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—देह ठण्डी और मानो जीवनी क्रिया न होती हो। हाथ पैर बरफकी तरह ठण्डे। चेहरेपर जलन करनेवाला उत्ताप। रोगीको बहुत उत्ताप, ज्वर-भाव और बेचैनी मालूम होती है। लगातार पसीना निकलना, माथा गर्म और रक्तसे भरा मालूम होता है। दोनों कान मानो जला करते हैं। दिनमें कभी कभी चेहरेपर गर्मी पैदा हो जाती है। तलहथी गर्म और पसीनेसे तर। सारे शरीरमें पसीना,—ठण्डा लसदार पसीना।

**तुलनीय।**—सुस्ती और आत्महत्या प्रभृति—आरम। सर दर्द—ऐनाका, ब्रायो, नक्स-वो,। उपझिल्ली-प्रदाह—एरम-ट्राइफो। हृत्पिण्ड—आर्स, कैक्ट, लैके, डिजिट। हिमाङ्ग—कार्बो-वेज, केम्फर, टैबे। वाकरोध—जेल्स। मस्तिष्क—हायोसा, लोरो इत्यादि।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—ऐमोनिया सूँघना, शराब वगैरह उत्तेजक पानीय और टेबाकम।

**सदृश।**—ऐनाक, आर्स, ब्राई, नक्स-वोम, एरम-ट्राई, मार्क-सायानिट, कैक्ट, केल्री-कार्ब, केल्मिया, आइबिरिस, डिजिट, साइजि, स्क्रि, केम्फो, जेल्स, क्रासि, लोरो, हायो, वेरिट, फाइटो, लैक-कैन, सेङ्गिविन, साइलि, एनैन्थस, क्रोटेलस, इलैप्स माइगेल, साम्बल।

**वृद्धि।**—छूनेपर, सवारीमें चढ़कर घूमनेपर, बाईं करवट सोनेपर, करवट बदलनेपर, चाय या किसी तरहकी शराब पीनेपर, शरीर या रोगवाला अंश हिलानेपर, रातमें नींद खुलनेपर, भोजन कर लेनेपर, शारीरिक या मानसिक परिश्रमके बाद, शय्याके उत्तापसे, शरीरके वाम पार्श्वमें।

**उपशम।**—निर्मल वायु सेवनके लिये चलनेपर, तम्बाकू खानेपर, दाहिनी करवट सोनेपर, नाकसे पानीकी तरह श्लेष्माका स्राव होने बाद, बार बार छींक आने बाद, आर्त्तव आदिका स्राव आरम्भ होनेपर। रोगवाली करवट सोनेपर।

**शक्ति।**—६ ठे दशमिकसे १००० शततमिक क्रम।

---

## नैफथेलिनम।

## ( NAPHTHALINUM )

**दूसरा नाम।**—अलकतरा चुआकर जो हाइड्रो कार्बोन निकलता है, यह वही है।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्ण, इसके बाद तरल क्रम।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है'—अण्डलाल मिला पेशाब, दृष्टिक्षीणता, दमा, मोतियाबिन्दु, अतिसार, खसड़ा, आध्मान प्रमेह, यक्ष्मा, सान्निपातिक ज्वर, हूप-खाँसी इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—आँख, नाक, मूत्रयंत्र और श्वासयंत्रके रोग आदिमें ही इसका फायदा अधिक दिखाई देता है। इसमें कृमिका नाश करनेकी भी शक्ति है—"रोगी बार बार अपनी नाकका अगला भाग खुजलाता है"—यह इसका एक उत्कृष्ट लक्षण है। हेमन्त ऋतुकी नयी सर्दी,कषाय त्वचाको क्षय करनेवाला, पानीकी तरह श्लेष्माका स्राव और बार बार छींक इससे आराम हो जाती है। इसका एक और भी प्रधान लाभ हूप खाँसीमें दिखाई देता है, ऊपरके ऊपर इतनी खाँसी आती है कि रोगी साँस लेने और छोड़नेका अवसर नहीं पाता। विख्यात जर्मन भेषज-विद् वान गवोगल इसके

प्रधान पृष्ठ-पोषक हैं। प्रमेह और लालामेह रोगमें भी कभी कभी इससे फायदा होता है। मोतियाबिन्दु वगैरह चक्षु-रोगमें भी इससे विशेष फल मिलता है। फिफड़ेके यक्ष्मा रोगीकी खाँसीमें भी इससे लाभ हुआ करता है। खाँसीके कारण रोगी सो नहीं सकता, जरासी तन्द्रा आतेही तुरन्त खाँसी आकर नींद खुल जाती है। "रातमें सुस्त कर देनेवाला पसीना निकलना और दिनमें पतला दुर्गन्धमय पाखाना होना" इसका एक और प्रधान लक्षण है।

## लक्षणावली

**मन** ।—उन्माद, प्रलाप, अचैतन्य।

**मस्तक** ।—सर-दर्दके साथ बोखार, तन्द्रा।

**आँख** ।—हेमन्त ऋतुकी सर्दीमें दोनों आँखोंमें प्रदाह, दर्द और लाली। मोतिया-बिन्दु, आँखके चित-पलका मैलापन या अस्वच्छता। अस्पष्ट दृष्टि या क्षीण दृष्टि।

**नाक** ।—सर्दी या नाकसे स्राव—नासारन्ध्रमें उत्तेजना, पानीकी तरह त्वचाको क्षय करनेवाला श्लेष्माका स्राव और बार बार छींक—हेमन्त ऋतुकी सर्दी, शुँहसे लार बहा करती है।

**अंत्राशय आदि** ।—संयोजक स्थूलान्त्र या योजकान्त्रमें रुके हुए आध्मान वायुकी वजहसे हृत्प्रदेशमें महान यंत्रणा मालूम होती है। मल-मूत्र आदि धारण करनेकी क्षमताका न रहना। यक्ष्मा रोगमें मलका पतला होना,—मल बहुत पतला और बदबूदार, दिनमें बार बार पतला पाखाना होता है।

**पेशाब** ।—पेशाबका वेग एकाएक बहुत भयानक होता है; मूत्रनली का मुँह लाल हो जाता है और वह फूल जाती है, लिङ्गकी आवरक त्वचा फूली-सी मालूम होती है। प्रमेह, लालामेह,—पेशाब घोर भूरे रंगका, कुछ देरतक रहनेके बाद काला हो जाता है, लालमय पेशाब, हृहनुमुदा और परिवर्त्तिका या मुदा।

**श्वासयन्त्र** ।—श्वास-क्रियामें कष्ट होता है और वह अनियमित होती है, श्वास-रोगकी तरह। खाँसी,—ऊपरके ऊपर आनेकी वजहसे रोगीको श्वास लेनेका अवसर नहीं मिलता—हूप-खाँसी। फिफड़ेके क्षय-कास रोगमें रातमें बार बार खाँसी आनेके कारण रोगी सो नहीं सकता, थोड़ीसी तन्द्रा आते ही

खाँसी आने लगती है और नींद खुल जाती है, इसके साथही बहुत सुस्त करनेवाला रातमें पसीना निकलता है और दिनमें बदबूदार पतला पाखाना हुआ करता है। खाँसते खाँसते रोगीका चेहरा नीला हो जाता है (कोरेल रुब, ड्रसिरा, नक्स-वोम)। अनायास ही श्लेष्मा निकलता है और यह श्लेष्मा गाढ़ा लेईकी तरह रहता है, खाँसीके प्रबल प्रकोपकी वजहसे रोगीको यन्त्रणा घटानेके लिये अपना माथा बाध्य होकर हाथसे पकड़ रखना पड़ता है (हेडियेगा)।

**सार्वाङ्गिक।**—बहुत दिनोंके पुराने रोग आदि। एकाएक लक्षण आदि पैदा हो जाते हैं। सारे शरीरकी पेशियोंका सिकुड़ना और फैलना, प्रत्यङ्ग आदिकी चञ्चलता और मतवालोंकी तरह इन्द्रियोंकी गति। निम्नाङ्ग का पक्षाघात। एकाएक जोखार पैदा हो जाना—इसके साथही सरमें दर्द और अरुचि। मालङ्गेशा ज्वरमें यह उत्तापको घटा देता है।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—खाँसीकी सम्बन्धमें—आर्नि, बेल, सिना, कक्कस, येक्ट, कोरेल-रुब, ड्रोसेरा, इपिका, मिफाइटिस। यक्ष्मा रोगमें—पेट्रोल, टियुबर्कुलिनम, आर्स-आयोड। हेमन्त ऋतुके सर्दी रोगमें—आर्स, सिपा, कैलि-आयोड, सोरिन, साइक्लोमेन, सुफ़ि, सेबाड। कृमिनाशकताके सम्बन्धमें—सिना, टियुक्रि, स्पाई, स्टैन। प्रमेह आदि रोगमें:—पेट्रोसेलि, मार्क-कोर, सेलल, थूजा। हूप-खाँसीमें नेफथालिनमके बाद (यदि आवश्यक हो) तो ड्रोसेराका प्रयोग करना चाहिये।

**क्रम।**—१ म से लेकर ६ ठा दशमिक क्रम।

---

## नर्सिसस।

(NARCISSUS)

**दूसरा नाम।**—डेफोडिल।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—तना, पत्ते, फूल और कलीसे तैयार अरिष्ट या उपक्षारसे विचूर्णके रूपमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास ।**—मिचली, इसके बाद दस्त क इसका निर्देशक लक्षण है। स्वरनली-प्रदाह, लगातार खाँसी, सर्दी, सर-दर्द प्रभृति लक्षणमें भी इससे लाभ होता है।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—ऐनि-सिपा, कौलुचि, लिलि-टिग।

**शक्ति ।**—१—६ शक्ति ।

---

## नर्कोटिनम ।

### (NARCOTINUM)

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—मार्फिनमकी तरह यह भी अफीमसे तैयार हुआ एक प्रकारका उपचार। यह विचूर्णके आकारमें तैयार होता है।

मुंह सूखा और लसदार है। अस्पष्ट स्वर, और मूत्राशयका पक्षाघात इसका निर्देशक लक्षण है। नर्कोटिनमसे मार्फोनिमकी तरह सामान्य हिलने-डोलने सेही सरमें चक्कर आना और अफीम और इसके और और उपचारकी तरह लक्षण दिखाई देते है।

**शक्ति ।**—मूल विचूर्ण और निम्न शक्ति ।

---

## नेट्रम आर्सेनिकम ।

### (NATRUM ARSENICUM)

**दूसरा नाम ।**—सोडियम आर्सेनेट।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचूर्ण और तरल क्रम।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—सर्दी, गलनालीकी उपझिल्लीका प्रदाह, आँखका प्रदाह, यक्ष्माकास, दमा, नाकमें दर्द, अन्ननालीका संकोचन अण्डकोषका ।, प्लीहा और यकृत मिला बोखार।

**उपयोगिता और आभास**।—इसके कुछ अनन्य साधारण लक्षण ये हैं '—माथा घुमानेपर ऐसा मालूम होता है, मानो सामनेकी चीजें तरंग जैसी हो रही हैं या हिल रही है, आँखका गोला इतना बड़ा मालूम होता है कि पलकसे उसे अच्छी तरह ढका नहीं जा सकता। आँख बन्द किये रहनेपर आँखकी पुतली हिलानेपर ऐसा मालूम होता है, मानो पलककी सतहसे रगड़ खा रही है या करकराती है। नासा-मूलमें दर्द। कण्ठ-देशकी हिदल ग्रन्थिमें दबाव मालूम होता है—मानो किसीने उसे अंगुलीसे दबा रखा है। अण्डकोषमें मानो एकाएक चोट लग गयी है। फेफड़ेमें मानो धुआँ घुस गया है। दुबलापन, अङ्ग-प्रत्यङ्ग आदिका शोथ। चंचलता, माथेमें उत्ताप मालूम होना और सरमें दर्दके साथ शीत मालूम होना। दोनों अंस-फलकोंके बीचके स्थानमें दर्द—सामनेकी ओर शरीर झुका लेनेपर आराम मिलता है। गलनालीके उपझिल्ली-प्रदाह-रोगमें फायदेके लिये ही यह बहुत प्रसिद्ध है। इसके सम्बन्धमें इसका निर्णायक लक्षण यह है, कि गलेके भीतरकी झिल्लीका रंग घोर बैगनी हो जाता है, वह बहुत फूल जाती है, रोगीमें उठनेकी शक्ति नहीं रहती, दर्द सामान्य रहता है। माथेका दाहिना पार्श्व, दाहिना अण्डकोष और बायें पैर पर इसका आक्रमण अधिक हुआ करता है। नासा-मूलमें दर्द और सूखापन और दर्द-भरी आँखोंके साथही नयी सर्दीमें यह विशेष लाभदायक है।

## लक्षणावली।

**मन**।—स्नायविक चंचलता। किसी विषयमें मन नहीं लगा सकता (इथ्यू, एट्रलेन्थ, ऐवेना-सैट, आइरिस, लैक-कैन, लाइकोपस, ऐ-आक्सैल, ऐ-फास, स्कुटेल, सिनीसियो, बाइबर्न, जिंयोफिल) जड़भावापन्न, अमनोयोगी, भूलनेवाला (ऐग्नस, ऐनाक, बैराइ, कास्टि, गुयायेक, आयोड, लैक-कैन, नैट्र-कार्ब, रोडोड, सेलिन)। विमर्ष, मानो कोई विपत्ति आना ही चाहती है (ऐमोन-कार्ब, ऐक्टि, चिनिन-सल्फ, क्लिमैट, कुप्रम, लौरो, लिलि-टाई, मैग-कार्ब, स्कुटेल, सैटा, सिपि, वैलि)।

**मस्तक**।—एक ओरसे दूसरी ओर तेजीसे माथा घुमानेपर ऐसा मालूम होता है, मानो सामनेकी चीजें काँपती हैं या तरंगकी तरह हो रही हैं (तेजीसे माथा घुमानेपर सरमें चक्कर आ जाना=कैल्के, केलि-कार्ब, स्टेफ)। मस्तिष्क

की जडताके साथ माथेकी जडता। समूचे माथेमें उत्ताप और भार मालूम होना। सवेरे नींद खुलने बाद ललाटमें और नाककी जडमें धीमा धीमा दर्द मालूम होना, दिनके समय बहुत अधिक, पढने या, बोलनेकी इच्छाका न होना। आँखके ऊपरी भागमें तेज दर्द,—विशेषकर दाहिनी आँखके ऊपरी अंशमें। भौं और आँखमें दर्द मालूम होना। ललाटमें भार मालूम होना और मूर्द्धा-देशमें टपक। प्रत्येक बार शरीर सञ्चालनसे माथेमें आघात लगता है (पेड्ग)। सरमें दर्द—उत्तापसे, दबानेसे और धूम्रपानसे बढ़ना।

आंख।—शारीरिक सुस्तीकी वजहसे क्षीण-दृष्टि, किसी चीजकी ओर कुछ देरतक देखते रहनेपर दृष्टिमें मैलापन आ जाता है, रोशनी बिलकुल ही सहन नहीं होती। पढने या लिखनेके समय आँख बहुत जल्द थक जाती है। रोगीको ऐसा मालूम होता है मानो आंख बन्द न करनेपर उसकी क्षीण आँखों में तुरन्त ही विकार पैदा हो जायगा। आँखें आपसे आप बन्द हो जाती हैं, पहिलेकी तरह भरपूर आँख नहीं खोल सकता। चक्षु-गोलक और पलकोंकी शिराएँ आदि खूनसे भर जाती हैं और समूचा चक्षु गह्वर फूल उठता हैं—चक्षुगह्वरकी,—विशेषकर चक्षुगोलकके ऊपरी-प्रदेशमें शोथ हो जानेकी तरह भाव। सर्दी या हवा लगते ही योजिका या आँखका भीतरी भाग लाल हो उठता है, योजिका सूखी और दर्द-भरी। आँख करकराती है, मानो उसमें जलती हुई लकड़ीका धूआँ लग गया है। घरके बाहरकी हवा लगनेपर आँखोंमें उत्तेजना पैदा हो जाती है (क्रोक, आर्स्टिलेगो) और आंखसे पानी गिरा करता है (केल्के, कैन्थ, मेफ, नेट्र-म्यूर, रास, सिनिसियो, साइलि, सल्फ)। आँखकी निचली पलकका भीतरी अंश मांसाकुर (दानों) से भर जाता है, चक्षु प्रदाह। कोषोद्गमक=योजकत्वग्शोथके सहयोगसे (नेट्र-म्यूर), पुराने योजकत्वग्शोथ रोगमें हरे रंगका पीब-स्राव रहनेपर (नेट्र-सल्फ)। पलकें सट जाती हैं,—सवेरे नींद खुलनेपर। सवेरे चक्षु रोगका बढ़ना, सन्ध्याके आरम्भमें उपशम।

नाक।—सूंघनेकी शक्तिका घट जाना या लोप हो जाना (आरम, काकुस, हिप, केलि-बाई, केलि ब्रोम, प्लम्ब, साइलि)। रोगीको ऐसा मालूम होता है मानो उसकी नाक (और वचगह्वर) बन्द हो रहे हैं (अरम)। नाकका छेद बराबर रुका रहता है, वृद्धि=रातमें और सवेरे,- रोगी रातमें मुंह फाड़कर श्वास प्रश्वासकी क्रिया सम्पादन करता है (नाक रुकी रहनेकी वजहसे बच्चा स्तनसे दूध नहीं पी सकता=केली बाई, नक्स, सेम्बियु,

नाक मटना = ऐमब्रिपियस-टिग्, परम-मूर, मकस, मोनिग्रु, लाई )। नाकसे निकला हुआ श्लेष्मा पीला और गाढ़ो लेईकी तरह, खाँसनेपर नाकके पिछले छेदसे कफ निकला करता है (कैली म्यूर मार्क बिन, नेट्र-म्यूर, फाइटो, जैल्य)। नाकके पिछले छेदसे बूँद बूँद बदबूदार सलगम कण्ठमें गिरता है। कभी कभी नीली आभा लिये कड़ा सलगमका टुकड़ा पपड़ीके साथ निकलता है, उसके निकलने बाद रंध्रकी भीतरवाली झिल्लीमें ऐसा मालूम होता है कि नाम हो गया है। रंध्रमें सलगम सूखकर पपड़ीका आकार धारण कर लेता है और पपड़ी अंगुलीसे खोदकर निकालनेपर खून निकला करता है (सिपि, ग्रैफ)। रंध्रकी भीतरवाली झिल्ली फूल उठती है, श्वास लेनेमें कोई कष्ट नहीं होता, पर साँस छोड़नेमें बहुत तकलीफ होती है। सर्दी रोगमें नासा-मूलमें और ललाटमें दबावकी तरह दर्द (पल्सेटि, नैट्र सल्फ, जेल्स, ग्लोन)।

**मुखमण्डल**।—चेहरा तमतमाया और भारी, गर्म और भार मालूम होता है। गण्डास्थि बड़ी मालूम हुआ करती है, मानो फूल गयी है। चेहरा फूला, शोथ युक्त, विशेषकर आँखके चारों ओर—सबेरे नींद खुलनेपर अधिक मालूम होता है, दोनों ओठोंके जोड़की जगह फटी हुई (ऐण्टि क्रूड, कण्डियु-रैङ्गो, ग्रैफ, नेट्र म्यूर, सिपि) और फूली हुई तथा चनचनीय रहा करती है (सिपा)। चबानेवाली पेशीओंकी अकड़नकी वजहसे इनका सञ्चालन करनेपर बहुत दर्द मालूम होता है (आयडोफार्म, स्ट्रेन, वैरेट)।

**गलेके भीतर**।—किसी चीजको निगलने और श्वास लेनेके समय तालुमूल पार्श्वके दोनों गह्वर सूखे और निरस मालूम होते हैं। वृद्धि = दो पहरके पहले और सर्दी लग जाने बाद। तालुमूल पार्श्वके दोनों गह्वर और तालु मूल लाल और चिकना मालूम होता है। उपझिल्ली प्रदाह रोगाधिकारमें गले की दोनों ग्रन्थियाँ, तालुमूल पार्श्वके दोनों गह्वर, और तालुमूल बैंगनी रङ्गका हो जाता है और फूला हुआ दिखाई देता है और उसमें जगह जगह पीले रंग का श्लेष्मा लगा रहता है। अलिजिह्वा, दोनों गलग्रन्थियाँ और तालुमूलकी त्वचा या झिल्ली मोटी हो जाती है ऊपरी भाग ऊँचा नीचा, फूला हुआ और घोर लाल रंगका रहता है, और पीली आभा लिये धुमैले श्लेष्मासे ढका रहता है। खाँसनेपर यह श्लेष्मा कफकी तरह निकल जाया करता है। कण्ठरोधका उपक्रम मालूम होना (लैके, लेक्र-कैन)—मानो किसीने कण्ठ-देशकी हिदल ग्रन्थिको अंगुलीसे दबा रखा है (ग्लोन)। ऐसा मालूम होता है, मानो कण्ठके

भीतर एक आल्पीन गड रही है ( एपिस, हिप, लेके ) अथवा एक गोला अड़ा हुआ है ( मानो नोकीली काठकी सलाई रुकी हुई है = ऐल्यू, आर्जेण्ट-नाई, नेट्र-म्यू, डलिकस-प्रू ),—सभी लक्षण सवेरे बढते हैं ।

**पाकाशय आदि ।**—बार बार पानी पीता है, पर बहुत थोडे परिमाण में ( आर्स ), प्यास बहुत कम, पर पानी पीते ही बीमारी बढ जाती है । बार बार वायु निकलना और खट्टी डकार ( कार्बो-वे, सिङ्को, इग्ने, लाई, मैग-कार्ब, नक्स, फास, रोबिन—भोजनके बाद = ब्राई, मिडोरिन, फास, पोडो—खानेके बाद मुंह-भर खट्टा पानी भर आता है = डिजि, लेके, फास—गर्भावस्थामें—ऐ-सेक्टिक )। मिचली,—ठण्डा पानी पीनेपर बढ जाती है ( ऐगार, ऐ-कार्बोल, ऐनाक ) किसी प्रकारकी भी चीज पीते ही = काकुल, कैलो-माई, नेट्र-म्यू, नक्स, पल्स—लेमोनेटके सिवा सब तरहके पानीय पीनेपर = साइक्ल—केवल पानी पीनेपर = मिडोरिन ) । बहुत ज्यादा परिमाणमें खट्टा पानी के करता है (नेट्र-सल्फ,—इतना खट्टा पदार्थ के होता है कि दाँत खट्टे हो जाते हैं = ऐट्रोप-सल्फ, रोबिन ) , वृद्धि = भोजनके बाद । ऐसा मालूम होना कि पाकस्थलीमें जखम हो गया है , गर्म चीजें आदि पीनेपर पाकस्थलीमें जलन हुआ करती है और यह स्पष्ट मालूम होता है कि गर्म चीजें पाकस्थलीमें प्रवेश कर रही हैं । सन्ध्या के भोजनके समय परिमित आहार करनेपर भी पेटमें भार मालूम होता है। रक्त-पित्त या रक्त वमन । उदरमें बडी तेजीसे भाफ पैदा होती है, वायु छूटने या डकार आनेपर आराम मालूम होता है , आध्मान वायुकी वजहसे अन्त-शूल और पाखाना होनेके पहले पेटमें दर्द । पुट्ठे में दर्द । तलपेटमें कभी कभी एकाएक दर्द पैदा होकर एक ओरसे दूसरी ओर चला जाता है, मल या वायु निकलनेपर उपशम ।

**मलान्त्र और मल ।**—पर्यायक्रमसे पतला और कडा पाखाना होता है ( ऐब्रोट, चेलिडो, लेके, नेट्र-सल्फ, नेट्र-कार्ब, नक्स वोम, पोडो—वृद्ध मनुष्यों का = ऐण्टि-क्रूड, फास, एकाएक पतले दस्त बन्द होकर कब्जियत पैदा हो जाती है = नक्स वोम ) । मलका पतलापन, रोगी नींद खुलते ही पाखाना जानेके लिये दौड पडता है ( [illegible] पोडो ) । मल पीली आभा लिये, पानी जैसा पतला, बहुत [illegible] बिना [illegible] है ( नेट्र-सल्फ ) । पाखाना होनेके प[illegible] । रोगी बहुत

कमजोर हो जाता है और थोड़ेमें ही कातर हो पडता है और उसके दो हाथ कांपा करते हैं।

**पेशाब**।—मथाना या मूत्रग्रन्थिमें धीमा धीमा दर्द, पर बहुत ज्या परिमाणमें स्वाभाविक पेशाब हुआ करता है। मूत्रखली प्रदेशमें छूने दर्द मालूम होता है ( निचिया कार्ब, शरीर हिलाते ही—जेन्य )। पेशाब बहु ज्यादा, बार बार वेग पैदा करनेवाला, निर्मल, गर्म प्रयोग करनेपर उस सफेद तली जमती है, पेशाबके साथ श्लैष्मिक झिल्लीका शल्क, मूत्रनलीक शल्क और मेदके दाने मिले रहते हैं, फास्फेट-मिली तली ( जैसे ग्लाटा, फिर कैलि-ब्रोम, ऐ फास, फास, टिलिया,—या मूत्रनलीका शल्क मिला हुआ कैन्थ,—श्लैष्मिक शल्क = एपिस, टिलि )।

**पुं-जननेन्द्रिय**।—पुट्ठेमें धीमा धीमा दर्द और इसके बाद बा अण्डकोषमें बेचैनी या गडबडी मालूम होना—टपक सी हो जाती है, मान किसीने चोट पहुँचा दी। जबतक टनक रहती है तबतक अण्डकोषपर हा नहीं रखा जाता। निद्रितावस्थामें शुक्रक्षय।

**श्वासयन्त्र**।—वायुनलीके भीतरका श्लेष्मा स्लेटके पत्थरके रंगका हो जाता है और बड़ी तकलीफसे निकलता है। स्वरनलीमें कर्कशता मालूम होती है और इसी कारणसे रोगी बार बार खाँसकर उसे दूर करना चाहता है सबेरे वृद्धि। दोनों फेफड़े सूखे मालूम होते हैं,=मानो सांसके साथ उसमें धुआँ घुस गया है ( फेफडेके प्रदाह रोगमें दोना फेफडे धुएँसे भरे मालूम होते हैं=बेराईट-कार्ब, सूखी खांसी,—छातीके भीतर और ऊपरी तृतीयांशमें कसा-वटका भाव और दबाव मालूम होना। वक्ष गह्वर भरा और दर्दसे भरा मालूम होता है, विशेषकर पूर्णश्वास ग्रहण करनेके साथ और किसी तरहका परिश्रम करनेके समय कण्ठास्थिके ऊपरी अंशमें दबाव डालनेपर बहुत दर्द मालूम होता है।

**हृत्पिण्ड**।—समूचे वक्षगह्वरमें हृद्पिण्डकी धमक मालूम होती है। उपझिल्ली प्रदाह रोगाधिकारमें सामान्य परिश्रम करनेपर भी छातीमें दबाव मालूम होता है।

**प्रत्यङ्ग आदि**।—गर्दन अकड़ी और दर्द-भरी। दोनों अंसफलकों के बीचमें तेज दर्द—माथा और गर्दन सामनेकी ओर झुकानेपर आराम मालूम

होता है, श्वास लेनेके समय दर्द बढ़ जाता है। कक्ष या बगलसे कनिष्ठाकी अंगुलीतक स्नायुशूल मालूम होता है। सन्धियां सब अकड़ी मालूम होती हैं, दर्द आदि भ्रमण करनेवाला, सन्धियोंमें और बाएं अङ्गमें दर्दका बढ़ना। निचले अङ्ग सब भारी, थके और इस तरहके दर्दसे भरे मालूम होते हैं मानो बहुत चोट खा गये हैं। जानु-सन्धिमें कटकट होता है। बहुत चञ्चलता, बहुत कुछ चेष्टाके बाद कहीं स्थिर होकर बैठ सकता है। समूची देहमें क्लान्ति मालूम होना, रोगी स्थिर होकर रहना चाहता है। सर्दी बिलकुल ही सहन न होना। सहजमेंही सर्दी लग जाती है ( ऐकोन, बेराइटा-कार्ब, केल्के, कास्टि, केमो, डालका, ग्रेफ, कैलि-कार्ब, मार्क, नेट्र कार्ब, नेट्र-म्यूर, ऐ-नाई, नक्स मस, नक्स, फास, पल्स, सिपि, साइलि, सल्फ )। अत्यन्त शीतार्त्तता,—रोगी हमेशा शरीरमें कपड़ा लपेटे रहता है या आगके पास बैठना चाहता है। चोंयेटेकी तरह रूसी निकलती है और यह रूसी निकाल डालनेपर उसके नीचे वाली त्वचा लाल हो जाती है। पर यदि यह रूसी न निकाली जाये तो बहुत खुजलाहट पैदा हो जाती है।

**निद्रा।—सम्बन्ध।**—हत्या और मार-काटके सपने देखता है।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—एपिस, आर्स, अरम-ट्राई, केलि-बाई, केली-कार्ब, नेट्र-म्यूर, लाई।

**तुलनीय।**—आर्स, केली-कार्ब, ( आँखमें सूजन ) एरम, एपिस, ( डिफ्थीरिया ), केली-बाई ( कड़ा श्लेष्माका स्राव ), नेट्रम ( गलेके भीतर ) लाइकोपो ( सर्दी मालूम होना )।

**वृद्धि।**—दबाने, शरीर हिलाने, छिल जाने, परिश्रम करते ही, दिन के समय, व्यायामके बाद, शरीर गर्म होनेपर, बाएँ पैरमें, माथेके दाहिने पार्श्व में; बाए अंगमें और बाएं अण्डकोषमें। गर्म पानी पीनेपर पेटमें जलन होती है और ठण्डा पानी पीनेपर मिचली पैदा हो जाती है।

**उपशम।**—( आँखकी बीमारीमें ) संध्याके समय, ( पीठमें दर्द ) सामनेकी ओर माथा झुकानेपर, वायु या मल निकलनेपर।

**शक्ति।**—३ रे दशमिक से २०० शक्ति।

---

## नेट्रम कैकोडाइलिकम।

## ( NATRUM CACODYLICUM )

**दूसरा नाम।**—कैकोडाइलेट आव सोडा।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्ण और अरिष्ट दोनों आकारमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—मुँह और श्वास-प्रश्वासमें बदबू, उदरके चमडेका सूखा प्रदाह और केन्सर, टियुमर आदि मारात्मक रोग और क्षय रोगकी एक उत्कृष्ट दवा है।

यह बडे आश्चर्य रूपसे जल्दी जल्दी रक्त-कण बढा देता है।

**शक्ति।**—मूल अरिष्ट और विचूर्ण।

---

## नेट्रम कार्बोनिकम।

## ( NATRUM CARBONICUM )

**दूसरा नाम।**—सोडियम कार्बोनेट, बाजारमें साफ किया हुआ सोडा।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्ण और तरल क्रम।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है—अण्डलाल मिला पेशाब, एडीमें कमजोरी, दाह आँखके सफेद अंशका जखम, गट्टे, सर्दी, बहरापन, बाधक या कष्टरज, अजीर्ण, गलगण्ड, हाथ की खाल उधडना, सर दर्द, एँडोमें छाले, दादकी तरह उद्भेद, व्याधिशंका, मूर्च्छावायु, कच्छू, नाकका फूलना नाक खुजलाना, पूतिनस्य, दूरदृष्टि दोष, वात, विद्यालयके छात्रोंका सर-दर्द, गण्डमाला, तोतलाना, वन्ध्यात्व, सूर्याघात या सर्द-गर्मीका दुष्परिणाम, गलेमें श्लेष्मा, दाँतका शूल, मसे इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—इसके विषयके भीतर आनेवाले श्लेष्मा और रस प्रधान धातुग्रस्त रोगी घरके बाहरकी हवा सहन नहीं कर पाते,

मानसिक या शारीरिक परिश्रम करनेकी उनकी इच्छा नहीं होती और रोगी जड़बुद्धि वाला रहा करता है। गर्मीके उत्तापसे वह बहुत सुस्त हो पड़ता है और थोड़ा-सा भी परिश्रम करनेपर सुस्ती आ जाती है। जरा भी चलनेपर बहुत अधिक क्लान्तिकी वजहसे वह मानो गिर जाना चाहता है, बहुत दिन पहले, सं न्यास रोग हो जानेके कारण स्वास्थ्यमें विकार, गर्मीके दिन आनेपर बार बार सर-दर्द हो जाया करता है, दुबला, दोनों आँखें नीले घेरेसे घिरी और गड्ढेमें धँसी, पुतली फैली हुई, पेशाब गाढ़ा, रक्तहीन देह और बहुत क्षीण, सोचने या किसी तरहका मानसिक परिश्रम करनेकी शक्तिका न रहना, तुरन्त सर दर्द पैदा हो जाना, सामान्य मानसिक परिश्रमकी चेष्टा करनेपर भी बुद्धि जड़ हो जाती है। कोई विषय सहजमें ही समझमें नहीं आता, हमेशा दुःखित और शङ्कान्वित चित्त, अन्धड़-पानी वगैरह तथा बिजली आदि चमकने के समय उसका चित्त बहुत चञ्चल हो जाता है और उद्वेग पैदा हो जाता है। सङ्गीत-ध्वनि सुननेसे और भी बढ़ जाता है, सामान्य मानसिक परिश्रम करने पर या गैसकी रोशनीमें या धूपमें काम करनेपर भयानक सर दर्द पैदा हो जाता है, ऋतुस्राव होनेके आरम्भकालमें गर्दनके पिछले भागमें या सरके पिछले भागमें अकड़न और सर-दर्द पैदा हो जाता है, माथा बहुत बड़ा मालूम होता है—मानो टो हो जाना चाहता है। चेहरा म्लान और दोनों आँखें नीले घेरेसे घिरीं, दोनों पलकें फूली, सर्दीके कारण कण्ठ और नाकके पिछले रन्ध्रमें श्लेष्मा सञ्चित हुआ करता है, रोगी बार बार खाँसकर कण्ठ साफ करना चाहता है, नाकके पिछले छेदसे बूंद बूंद श्लेष्मा कण्ठमें गिरता है, नाकसे दिन भर लगातार श्लेष्मा निकला करता है तथा रातमें नाक बन्द हो जाती है, गाढ़ा पीला या हरे रंगका बदबूदार जमा हुआ स्राव, खा लेने बाद प्रायः वह स्राव बन्द हो जाता है, दूधसे अरुचि, दूध पीनेपर पतले दस्त आने लगते हैं, स्त्रियोंका जरायु आदि सब नीचेकी ओर खिंचा करते हैं और ऐसा मालूम होता है, मानो सब चीजें बाहर निकल पड़ेंगी, बैठनेसे बढ़ना और चलनेपर घटना, रमणके बाद योनिमें प्रवेश किया हुआ वीर्य बाहर निकल जाता है और वन्ध्यात्व पैदा कर देता है। सामान्य कारणसे भी पैरोंकी सन्धि खिसक जाया करती है, बहुत कमजोरीकी वजहसे गुल्फ-सन्धि घूम जाती है इत्यादि कई इसके प्रधान निर्णायक लक्षण हैं।

## लक्षणावली।

**नाक।**—सोचने या किसी तरहकी मानसिक क्रिया न कर सकना (ऐ-नाई, बैप्टि, हिपोमिन्स, न्याई, नेट्र सल्फ, सिपि, स्टेन—किसी तरहका मानसिक परिश्रम करनेकी चेष्टा करतेही मस्तिष्क अवसन्न हो जाता है=पेट्रोल, —बुद्धिकी जड़ता या कमीकी वजहसे किसी तरहका भी मानसिक परिश्रम असम्भव हो जाता है=साइक्लेमेन)। पढ़ने या वक्तृता आदि सुननेके समय भाव या अर्थका सम्बन्ध हृदयङ्गम नहीं कर सकता (सिफिलिन)। प्रत्येक व्यक्ति और जन-समाजसे विराग (अपने परिवारवालों पर विराग=सिपि—अपनी सन्तानोंके प्रति विराग—प्लैट—स्वामी और सन्तानके प्रति विराग=ग्लोन, बैरेट—पुरुषके प्रति विराग—रैफेनस,—रमणियोंके प्रति विराग=पल्स)। विमर्ष भाव, मानसिक सुस्ती या आनन्दका न रहना, अवसाद वायुसे ग्रस्त या व्याधि शंका, क्रोधी स्वभाव। उत्तेजना पैदा हो जाना, बहुत लोभी, द्वेषपूर्ण हृदय, बिजली चमकनेवाले अन्धड़ वर्षाके दिनोंमें मानसिक उद्वेग और चंचलता का बढ़ जाना (फास—गोधूलिके समय मानसिक उद्वेग=फास)—सङ्गीत ध्वनि सुननेसे उठना (गाने-बजानेकी आवाजसे चिढ़ पैदा हो जाती है=ऐकोन,ब्रूफो, कैमो, सैबाई—सङ्गीत ध्वनि सुननेपर कानोंमें धड़कन आरम्भ हो जाती है=स्टैफ, संगीतकी आवाज सुननेसे रुलाई आने लगती है=ग्रैफ—संगीतकी आवाजसे विषाद पैदा हो जाता है=ऐकोन, सेबाइ, थूजा)। यन्त्रणा पैदा हो जानेपर रोगी बहुत उद्वेग प्रकट करता है, उसका शरीर काँपा करता है और पसीना निकल आता है। सन्ध्याके समय किसी तरहका मानसिक कार्यमें न करते रहनेपर शारीरिक अस्थिरता पैदा हो जाती है। स्थूलबुद्धि—सहजमें ही कोई विषय हृदयंगम नहीं कर सकता (काकुरलस),—बहुत पढ़नेका दुष्परिणाम (जो पढ़ता है उसका भाव समझ नहीं कर सकता=कोलचि, कोना—यदि समझनेकी विशेष चेष्टा करता है तो सभी गड़बड़ा जाता है=ओलियेन)। बुद्धिके कामोंके उपयुक्त नहीं रहता।

**मस्तक।**—बहुत कमजोरी—गर्मीके दिनोंके उत्तापके कारण (ऐण्टि-क्रूड), गर्मीके दिनोंकी धूप लगनेपर रोगी बहुत सुस्त हो पड़ता है, शारीरिक या मानसिक किसी प्रकारका भी परिश्रम करते ही रोगी बहुत थक जाता है। बहुत दिन पहले लू लग जानेके कारण स्वास्थ्यमें विकार—गर्मी पड़नेसे ही कभी कभी उसे सर-दर्द पैदा हो जाता है। मानसिक परिश्रम करने या सोचनेसे ही सरमें

दर्द पैदा हो जाता है ( अरम, ग्लोन, फास )। थोड़ा भी मानसिक परिश्रम या धूप अथवा गैसकी रोशनीकी वजहसे सरमें दर्द ( ग्लोन, लैके )—इसके साथ ही आर्त्तव ( ऋतु-स्राव ) पैदा होनेके आरम्भमें गर्दनके पिछले भागमें या सर के पिछले भागमें अकड़न ( माइरिका सेरिफ, साइलि ), माथा मानो दो हो जायगा—इतना फैला हुआ मालूम होता है ( आर्जेण्ट-नाई, एपिस, आर्नि, वोवि, नेट्र-मूर, नक्स-मस ), सरमें चक्कर आना—शराब पीने ( कौली, नेट्र-मूर, नक्स-वोम ) या मानसिक परिश्रमके बाद ( ऐ-पिक्रिक, नक्स-वोम )। माथेमें कसावटका भाव—मानो ललाट फटकर दो हो जायगा। ललाट देशका सर-दर्द,—तेजीसे माथ घुमानेके समय दर्द मालूम होता है। बायें शृंग-देश से बाएँ सरके पिछले भागके निचले अंशतक तेज बेधनेकी तरह दर्द। रोज सबेरे मूर्द्धा-देशमें टपक पैदा करनेवाला सर-दर्द। दिनमें बँधे समयपर ललाटमें फाड़ डालनेकी तरह दर्द। सन्ध्याके समय मस्तिष्कमें सुस्ती पैदा करनेवाला और दबावकी तरह ललाट देशमें दर्द होता है, इसके साथ ही मिचली, डकार और दृष्टि शक्तिका धुन्धलापन। घरमें बैठनेके समय बढ़ना ( ऐसाफिट, निकोल, टैवाक,—वायु सेवनके बाद घरमें प्रवेश करनेपर=निकोल )। बहुत-सा केश उड़ जाता है। सरके पिछले भागमें फोड़े निकलना।

आंख।—आँखमें जलन ( कैल्य, कैप्स, कार्बो-वे, सिपा, चेलिडो, कोना, साइक्लो, केलि-बाई, लैके, नेट्र-फास, निकोल,—सर्दी रोगमें=नेट्रम-आर्सेनिकम )—विशेषकर पढ़नेपर ( क्रोकस, माइरिका-सेरिफेरा, सल्फ ) या लिखनेके समय ( लिलि-टाइग्रिन )। लिखनेके समय आँखके सामने काले काले बिन्दु सब उड़ते फिरते हैं। नींद खुलनेपर आँखके सामने चमकीली चकचौंधी पैदा करनेवाली चीजें सब दिखाई देती हैं ( संध्याके समय अन्धकारमें=फास )। दृष्टिका मैलापन दूर करनेके लिये बार बार आँख रगड़ता है ( क्रोकस, आर्नि, सलफर )। छोटे अक्षर पढ़ नहीं सकता ( कैडमी-सल्फ, सिफाइट )। आँखमें महीन सलाई गड़नेकी तरह बाहरकी ओर आनेवाला दर्द। खानेके बाद आँखमें इस ढंगका दर्द होता है, मानो सुई गड़ रही है, आँखके सफेद अंश के ऊपर जखम पैदा हो जाता है ( ऐड्रोप, कैल्के, कैल्के-फास, चिनिन-आर्स, इयुफ्रे, फार्मिका, केली-बाई, लैके, मार्क, मार्क-प्रोटो, सोराइन, रोशनी सहन न होनेके साथ ही साथ आँखोंका प्रदाह, दाहिने आँखकी ऊपरी पलक फूल उठती है। पलकोंका फूलना, अश्रुग्रन्थिमें फोड़ा। आँख बार बार बन्द हो

जाती है और सहजमें ही खोली नहीं जाती। आँखके सामने ऐसा मालूम होता मानो परोंके टुकड़े उड़ रहे हैं ( ऐल्यु, मार्क )।

**कान।**—कानमें बेधनेकी तरह तेज दर्द। कर्णशूल—कानमें तेज नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द। बहुत मैल पैदा हो जानेकी तकलीफ। बहरापन,—मानो कान बन्द हो रहे हैं। श्रवण-शक्तिकी स्थूलता। कानमें नाना प्रकारकी आवाज़ें सुन पड़ती हैं। कानमें फुट फुट शब्द। वातश्लेष्मा-ज्वरके बाद कानसे स्राव और बहरापन।

**नाक।**—सर्दी रोगमें स्वाद और घ्राण-शक्तिका लोप हो जाना (ऐनाक, बाई, साइक्लो, बैफ, नेट्र-म्यूर, पल्स, सैङ्गिविन, सैरासिन, साइलि, ऐ सल्फ)। नयी सर्दी,—बार बार प्रबल छींक, वृद्धि—रातमें जब नाक रुक जाती है, या कुछ जोरकी हवा लगनेपर या किसी तरहका भारी परिवर्तन होनेपर और एक दिनका अन्तर देकर, घटना—पसीना निकलने पर। नाकसे पपड़ी या गाढ़ा पीला या हरे रंगका श्लेष्मा स्राव ( कैलि कार्ब, लैक-कैन, फास, पल्स, सिपि, साइलि, थूजा )। रातमें नाक बन्द हो जाती है ( नक्स, सैम्बियु )। एक छेदसे कड़ी जमी हुई कीट निकलता है, नाकके भीतरी प्रदेशमें जखम ( अरम, कोडमि, सल्फ, केली-कार्ब, मार्क, पेट्रोल, सिपि ) नाकके ऊपर, मुँहके चारों ओर और ओठके ऊपर तर दादकी तरह उद्भेद या जखम पैदा हो जाते हैं ( केलि-बाई, सिपि, कास्टि, पल्स )। नासादण्डके ऊपरी भागमें और नाकके अगले भागसे पपड़ी निकला करती है और यह जगह छूनेपर दर्द मालूम होता है। नाक लाल और उसपर छोटे छोटे सफेद दाने निकलते हैं। खा लेने बाद नाकसे श्लेष्माका स्राव बन्द हो जाता है।

**मुखमण्डल।**—चेहरा म्लान, रक्तहीन, आँखके चारों ओर नीलापन मालूम होता है और पलकें सब फूल जाती हैं ( आर्जेण्ट-नाई, मार्क, ऐम्यु, नेट्र-म्यूर, रास ) मुखमण्डलमें जलन पैदा करनेवाला उत्ताप मालूम होता है और लाली आ जाती है ( बेल, बेसो, लिलि-टि, साइजि और दोनों गाल फूल उठते हैं—एपिस, आर्नि, अरम, जेल्स, कैमो, गुयायेक, मार्क, नेट्र म्यूर, नक्स-वोम )। चेहरा शोथ भरा मालूम होता है ( नाई )। ललाट-देशमें और ओठके ऊपर पीले रंगके धब्बे पैदा हो जाते हैं ( ऐनान्थि, कौड-मी सल्फ, लोरो, लाई, ऐ-नाई, सिपा )। स्तनस्थ ग्रन्थियाँ सब रक्त-भरी हो जाती हैं और फूल उठती हैं। चेहरेमें सब जगह फोड़ेका दाग।

यंतथा हुआ करती है ( ऐली, आर्स, कैन्थ, आइरिस, नेट्र-सल्फ, ऐ-पाई, ड्राम्बिड ), कामोद्रेक तथा उसके साथ ही मलका कड़ापन, मलद्वारमें खुजलाहट और क्रमि चलनेकी तरह मालूम होना, मलके साथही पट क्रमि निकलती है ( पेट्रोल, फास, प्लैट, सेबाड, साइलि, स्टैन, सल्फ, टेरिब )।

**पेशाब।**—दिन रात जभी तभी प्रबल वेगसे पेशाब होता है और प्रतिबार थोड़ा या अधिक पेशाब होता है। रातमें अनजानमें पेशाब, शय्यामें पेशाब कर देना ( ऐपिस, आर्जेण्ट-नाई, आर्स, ऐपोसिन, बेल, ऐ-बेन, कास्टि, कोरैल, सिना, इक्विसेट, इयुपेट-पर्पि, फेर, क्रियो, नेट्र-म्यूर, ओपि, पल्स, सिपि, स्क्विला, साइलि, सल्फ )। पेशाब घोर पीले रंगका, बदबूदार, खट्टी गन्ध या घोड़ेके पेशाबकी तरह तेज गन्धवाला ( ऐ-बेन, ऐ-नाई ), श्लेष्मामय तली जमती है। पेशाब करनेके समय और बाद मूत्रनालीमें जलन होती है।

**पुं०-जननेन्द्रिय।**—बहुत अधिक कामोद्रेक,—यहाँतक कि अस्वाभाविक उपायसे काम परितृप्तिकी भी इच्छा होती है। लिङ्गमुण्डके मैढ्लकका प्रदाह और सूजन ( आर्स, कोरैल ) और सहजमें ही इन सब अंशोंकी खाल उधड़ जाती है। दोनों अण्डकोष भारी और उनमें खींचनकी तरह दर्द, अण्डकोषमें इस तरहका दर्द होता है मानो चोट लग गयी है। पेशाब कर लेने और कड़ा पाखाना होनेपर मूत्राधार मुखशायिका ग्रन्थिसे स्राव होता है ( ऐनाक, हिपोमैक्स, केली कार्ब, लिसिन, सल्फ,—पेशाब कर लेने और धूम्रपानसे बढ़ना = डैफनी, कड़ा पाखाना होनेपर = ऐग्नस, ऐल्यू, ऐनाक, कैल्के, कोना, इग्ने, नेट्र-म्यूर, नक्स, फास, सेलिन, सिपि, साइलि,—पाखाना होनेके समय जोर देते ही मूत्राधार मुखशायिका ग्रन्थिसे स्राव = कार्बोवेज, साइलि ) उरु और मध्य अंशकी त्वचाका क्षय हो जाना ( लाई, मार्क, नेट्र-म्यूर—इसे मध्यद्रोही कहते हैं )। लिङ्गमुण्डके ग्रीवा-देशमें अधिक श्लेष्मा सञ्चय हो जाना या बहुत अधिक परिमाणमें पुष्पिका या सफेद रंगका मैल संचित हो जाता है [ कास्टि, नेट्र-म्यूर, (पीबकी तरह) नक्स-वोम, सिपि, मार्क-कोर ]।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—मानो जरायु आदि सभी बाहर निकल पड़ेंगी, तलपेटमें इसी ढगका दबाव मालूम होता है ( ऐगार, बेल, लिलि-टाई, म्यूरेक्स, सिपि )। आर्त्तव—असमयमें ही पैदा हो जाता है और बहुत। रजःस्वला होनेके पहले गर्दनके पिछले भागमें अकड़न ( नक्स )

( बोवि, लाई नेट्र-मूर ). रजस्राव आरम्भ होनेके साथ प्रचण्ड फाड डालनेकी तरह यन्त्रणाजनक सर-दर्द और सवेरे पेट फूल जाया करता है। पतला पाखाना होनेपर घट जाता है, अन्धड पानीके समय बढता है। प्रदर,—स्राव गाढा पीला (आर्स, केमो हाइड्रैस्ट, माइरिका सेरिफ, सिपि) और सडा बदबू भरा (ऐ-कार्बोल, केलि-आयोड, क्रियो, सीरिन, सिकेलि, सिपि), पेशाब करनेपर स्राव बन्द हो जाता है, बार बार पेशाबका वेग और बहुत ज्यादा परिमाणमें पेशाब हुआ करता है। भ्रूण-पिण्डका निकलना ( आर्स, बेल, फेर, लाई, पल्स, सेबाई, सिलि ) और कृत्रिम गर्भ निवारण ( कोलो, पल्स—काल्पनिक = क्रोकस ) करती है, जरायु ग्रीवाकी गठनका विकार। योनि और दोनों उरुके बीचवाले स्थानकी त्वचा चय हो जाना। रमणके बाद योनिमें गया हुआ वीर्य निकल जानेके कारण रोगिनोमें बन्ध्यत्व पैदा हो जाता है, ऐसा अनुभव होता है मानो जरायु में भ्रूण हिल रहा है ( टेरेण्ट ), प्रसवका दर्द चीण और बहुत ही यन्त्रणादायक। प्रसव वेदनाके समय पसीना निकलना, रोगिनी उसके ऊपर मल देनेके लिये चाहती है।

**श्वासयन्त्र।**—स्वर-भंग और वक्षमें जखमकी तरह भाव, सर्दी, शीत-कातरता और कण्ठकी त्वचामें खरोंच या एक तरहकी तकलीफकी वजहसे खांसी। वक्षके न फैलनेकी वजहसे श्वास कृच्छ्रता और श्वासका छोटापन। प्रचण्ड सूखी खांसी,—गर्म घरमें प्रवेश करनेपर बढना ( ब्राई ), खुसखुसी खांसीके समय वक्षमें घड घड शब्द होता है, कोठमें वायु रहनेके कारण आँतोंमें गडगडाहटकी आवाज होती है, कफ नमकीन, पीबकी तरह और हरी आभा लिये ( कार्बो-वे फेरम, लाई, पल्स, सिपि )। सर्दीकी वजहसे सूखी खांसी ( ककस, नेट्र-आर्स )। बहुत दिनोंतक स्थायी सर्दी, नाकसे सर्दीका स्राव और खांसी, थोडी भी ठण्डी हवा या शीत लगनेपर बढ़ जाया करती है, केवल पसीना होनेपर घट जाती है। सांस लेनेके समय वक्षमें खींचनका भाव। वक्षमें और वक्षके पार्श्व-भागमें सुई गडनेकी तरह दर्द ( स्पाइजि, केली-कार्ब )। वक्ष गह्वरके दाहिने पार्श्वमें जलन और जखम हो जानेका भाव, तरल श्लेष्मा-मिली खांसी अथच श्लेष्मा नहीं निकलता। दोनों अंसफलकोंके बीचमें ठण्डका मालूम होती है ( मानो इस स्थानपर किसीने बरफकी तरह ठण्डे हाथोंसे छू दिया है = सिपि,—फेफडेके रोगमें = ऐमोन मूर, मानो इस स्थानपर बरफ रखा हुआ है = ऐगार,—सविराम-ज्वर रोगमें = पल्स,—मानो इस स्थानपर ठण्डी हवा लग

रही है=कास्टि,—मानो अंगार छू गया है=लाई,—जलन मालूम होना=ग्लोन, फास।)

**हृत्पिण्ड।**—हृदप्रदेशमें आगकी आंच जैसा शब्द ( मानो चटक गया या फट गया ) मालूम होना। हृदस्पन्दन—भयानक और उद्वेग पैदा करनेवाला,—सीढ़ी चढ़नेके समय और रातमें बाईं करवट सोनेपर ( सीढ़ी चढ़नेके समय=आस°, कैक्टस, क्रोक, गाइग्रिस, नेट्र-म्यूर, ऐ-नाई,सल्फ, थूजा, अरम-म्यूर, कोका, कैलो-फास, लाइकोपस वार्जिन,—बाईं करवट सोनेपर =बेराई, कैक्ट, डिफनी, नेट्र-म्यूर, पल्स, टेबाक,—खांसनेके समय बाईं करवट सोनेपर=पल्स—रातमें बाईं करवट सोनेपर=फास )। रोगीकी नींद खुल जाती हैं। हृदस्पन्दनके साथ समूची पीठकी रीढ़में जलन और बेचैनी मालूम होना, रोगी समझता है कि उसे हृद्-रोग हो गया है। वक्ष गह्वरके बाएं पार्श्वमें ठण्ढ मालूम होना।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—गलेकी ग्रन्थियाँ सब फूल उठती है, दबानेकी तरह दर्द पैदा करनेवाला गलगण्ड ( अरम, कैल्के, कार्बो-ऐन, कार्बोन-सल्फ, फेर-आयोड, ऐ-फ्लू, आयोड, लैके, लैपिस-ऐल, मार्क, प्रोटो, मार्क बिन, नैट्र-सल्फ साइलि, स्पञ्जि, टियुबर्क्यूलिन )। गलेकी अकड़न (बेल, लैक-नैन, लाई, लैके )। माथा हिलानेपर गलेकी कशेरुका फूटती है या कटकट करती है ( चेलिडो, निकोल )। बैठनेवाली अवस्थामें नितम्ब देशमें नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द होता है। पीठ चुनचुनाती है या उसके ऊपर चींटी रेंगनेकी तरह सुरसुरी मालूम होती है ( ऐ-फास )। दोनों बाहु बहुत क्षीण मालूम होते हैं और कन्धा, बाहु और कोहनीमें वातका दर्द होता है। हाथसे कोई चीज पकड़ने पर बाहु या अँगुलियाँ सब नाचती या कांपा करती हैं। हाथमें छेदनेकी तरह दर्द, सवेरे हाथ कांपना। अगुलियोंका सङ्कोचन। तीसरे पहर हाथ फूल उठता है। मसा छूनेपर दर्द होता है। हाथकी पीठपर खुजलानेवाले दाने, तलहथी खुरखुरी और उससे छाल उधड़ जाती है। रमणियोंके बाधक रोगमें दाहिने नितम्बका फटना और चोट लग जानेकी तरह दर्द। चलने और बैठनेके समय पैर और दोनों चरण अकड़े और भारी मालूम होते हैं। जानुके गामेमें पैशिक संकोचनकी वजहसे ऐसा मालूम होता [illegible] ऐंठन पैदा हो गयी है, पैरकी पोटलीमें ऐंठन होती है (ऐकी, ऐ [illegible]

फ़ास्फ़-मैट, नेफेल, गेफ, नेट्र-म्यू, नक्स-वोम, प्लम, सिकेलि, साइलि, सल्फ़, वेरेट-विर—दोनों पैर यदि बरफकी तरह ठण्डे रहें तो कैम्फर २०० क्रम डा० क्लार्क)। दोनों पैरोंका निचला अंश फूला, प्रदाह-युक्त, लाल और जखम-भरा हो जाया करता है। दोनों पैरोंमें छेदनेकी तरह दर्द और ऐंठन (वेन, कार्ब्व, जैट्रोफा, कोलो, फ़ास्फ़, लेक-कैन, वेरेट-विर)। पैर और तलवा फूला और चलने या पैर जमीनपर लगनेके समय उसमें डंक मारनेकी तरह दर्द (एपिस-इण्डि, बार्बा, इग्ने)। गुल्फ (एड़ी) सहजमें ही सन्धि च्युत हो जाती है या मोच खा जाती है, गुल्फ इतना चीण रहता है कि आपसे आप घूम जाता है, गुल्फपर भार देकर चलने या खड़े होनेपर पैर घूम जाते हैं (लेक-डिफ्लो, ऐग्नस, कार्बो ऐन, सिडोरिन, नेट्र-म्यू, सिपि, सिलिस—बच्चोंका चलना सीखनेके समय=कार्बो-ऐन, नेट्र म्यूर)। गुल्फकी तलीके ऊपरकी त्वचाका क्षय होने (सिपा) की वजहसे अथवा फैलनेवाले छालेयुक्त जखम। पैरकी अंगुलीमें खुजली और त्वचाका क्षय होना, पैरके अंगूठेका फूलना, फाड़नेकी तरह दर्द और त्वचाके क्षय हो जानेकी वजहसे नींदमें व्याघात। पैरकी अंगुलीके अगले भागमें छाला पड़ना—ऐसा मालूम होता है, मानो जल जानेके कारण छाला पड़ गया है। कदर या गट्ठेके भीतर छेदने या डंक मारनेकी तरह दर्द। दोनों पैर बहुत ठण्डे।

**सार्वाङ्गिक।**—थोड़ा भी परिश्रम करनेपर बहुत थक जाता है। पेशी और हाथ-पैर आदि फड़का करते हैं (ऐगार)। हाथ, जानुका गांठ, गला वगैरहके अंगोंमें पैशिक सङ्कोचन अनुभव होना। अधिकांश लक्षण बैठनेके समय पैदा होते हैं और शरीर या अंग आदि हिलाने, दबाने और मलनेपर गायब हो जाते हैं। चेहरा म्लान, फैली हुई आँखकी पुतली और घोर लाल रंगके पेशाबके साथ दुबलापन, पेशाबके साथ श्लेष्माका स्राव। रातमें लिङ्गमें कड़ा-पन और शुक्रक्षय (कोना, डिजिटेलिस, सेलिन)। बदबूदार कफ, पीब-भरे दाने निकलना। इन्द्रलुप्त या खल्वाट हो जाना, थोड़ा भी परिश्रम करनेपर पसीना निकलने लगना, सन्ध्याके समय शारीरिक चञ्चलता और बेचैनी बहुत अधिक मालूम होना। सीधे होकर बैठकर कोई काम करना चाहनेपर बहुत तकलीफ मालूम होती है, बाईं करवट सोनेपर दर्द मालूम होता है। दो कदम चलते ही रोगी सुस्त हो पड़ता है। निर्मल वायु लगना अच्छा नहीं मालूम होता। सहजमें ही सर्दी हो जाती है।

**त्वचा ।**— रोगवाले अंगका फूलना और प्रादाहिक नालीसे घिरा जखम। पीव पैदा होनेवाला दाद; त्वचाके नीचे चींटी रेंगनेकी तरह सुर-सुरी मालूम होना, शरीरमें हर जगह ऐसा मालूम होना मानो कीड़े चल रहे है। खुजली, मसे जखममें परिणत हो जाते हैं। शरीरकी त्वचा सूखी, रुखड़ी और गामे भरी या फटी फटी। शरीरकी त्वचा सूखी पर थोड़ा भी परिश्रम करनेपर शरीर पसीनेसे तर हो जाता है। जखमवाली जगहमें छेदने, जलने और डङ्क मारनेकी तरह दर्द।

**शीत, उत्ताप और पसीना ।**—दिनभर रोगीको जाड़ा लगा करता है और उसका शरीर ठण्डा मालूम होता है, विशेषकर दो पहरके पहले। हाथ-पैर ठण्डे पर माथा गर्म, या हाथ-पैर गर्म और दोनो गाल ठण्डे। संध्याके समय थोड़ा जाड़ा मालूम होता है और माथेमें जड़ता मालूम होती है, इसके बाद ही उत्ताप और नींद। सारे शरीरमें पसीना पर उत्ताप मालूम होता है। नाकके पाससे रह रहकर उत्ताप पैदा होकर पीठके नीचेकी ओर चला जाता है, रोगी उत्तेजित होनेका भाव प्रकट करता है और शरीरका ओढ़ना नहीं उतारना चाहता ( नक्स-वोम )। थोड़ा भी परिश्रम करनेपर पसीना निकला करता है और मानसिक उद्वेग पैदा हो जाता है। ललाटके जिस अंशपर टोपी लगी रहती है, वहाँ जलन पैदा करनेवाला गर्म पसीना निकलता है। रातमें कभी पसीना होता है और कभी कभी शरीरकी त्वचा सूख जाती है। सवेरे पसीना होना। मानसिक उद्वेगकी वजहसे ठण्डा पसीना।

**निद्रा ।**—दिनमें औंघाई। रातके पिछले पहरमें सो जाता है। सवेरा होते न होते नींद खुल जाती है। नींदमें चौंक उठता है और हाथ पैर फड़का करते हैं ( जिङ्कम ), जीवन्त सपने, निद्रामें बहुत कड़ापन और कामोद्दीपना, निद्रित अवस्थामें बेचैनी और रह रहकर शरीरके चारों ओर खून दौड़ा करता है और गर्मी मालूम होती है। निद्रित अवस्थामें कलेजा धड़कना और कण्ठरोध।

**वृद्धि ।**—धूपमें, उत्तापसे या गेसकी रोशनीमें काम करनेपर, शारीरिक या मानसिक परिश्रमसे, गाना सुननेपर, शरीरमें ठण्डी हवा लगनेपर, कपड़ा बदलनेपर, पानीमें भींजनेपर, ठण्डा पानी पीनेपर, तर हवा लगनेपर, जाड़ा गर्मीके परिवर्त्तनसे, अधड़ पानीके दिनोंमें, विश्रामसे, बाईं करवट सोनेपर

बैठनेकी अवस्थामें दिनके १० बजेसे ११ बजनेके समय, एक दिनका अन्तर देकर, पूर्णिमाके दिन, दूध पीनेपर, साग सब्जी खानेपर और शरीरकी गर्म अवस्थामें ठण्डा पानी पी लेनेपर।

**उपशम।**—भोजनके बाद ( पाकस्थलीका शून्य भाव ), रगड़ने, दबाने या मलनेपर, खुजलानेपर और हाथसे नाक और कानमें अँगुली डालकर खुजलानेपर।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—कैम्फोरा, नाइट्रि-स्पिरिटस-डालसिस। अनुपूरक—सिपिया।

**अनुकूल सम्बन्ध।**—केल्के, नक्स, लाइकोपोड, फास, पल्स, सिपि, साइलि, सल्फ।

**सदृश।**—आर्स, कार्बो-वेज, लाई, नेट्र-म्यूर नेट्र-सल्फ ( शराबके फेन की तरह वमनमें अधिक फायदेमन्द है,—जीभ रक्त शून्य, मैली और चिकनी—फास, साइलि। अवसादवायु-ग्रस्तताके सम्बन्धमें—नेट्र-म्यूर, नक्स-वोम। सगीत सुननेपर बढ़ना=सेबाइ, ऐकोन, थूजा। गर्मीके उत्तापमें तकलीफ मालूम होती है=ऐण्टि क्रूड। धूप या गेसकी रोशनीमें सर दर्द=ग्लोन, लेके।

**तुलनीय।**—नेट्र-सल्फ ( वमनमें ), नेट्र-म्यूर, नक्स ( व्याधि-शंका ), सिपिया ( परिवारके मनुष्य और स्त्रीके प्रति अनास्था ), पिकरिड-ऐसिड ( जननेन्द्रिय ), ब्रायो ( खाँसी ), केल्केरिया ( निचला पेट ठण्डा ), साइलि (वायु प्रवाह असह्य ), ग्लोनोयन ( सूर्यकी गर्मीमें सर दर्द ), ऐण्टि-क्रूड ( कमजोरी ), सूर्यके उत्तापमें कमजोरी, दिनमें सर्दीका स्राव, रातमें बन्द—नक्स-वोम, ( नीचे आकर्षण मालूम होना ) लिलियम, म्यूरेक्स। नाकमें अँगुली घुमाना—सिना।

**शक्ति।**—तृतीय दशमिकसे १००० शततमिक क्रम।

**क्रियाका स्थायित्व।**—३० दिन।

## नेट्रम-हाइपोक्लोरोसम या क्लोरेटम ।
## ( NATRUM HYPOCHLOROSUM OR CHLORATUM )

**दूसरा नाम ।**—लाइकार सोडि क्लोरेट ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—इसका तरल द्रव तैयार होता है ।

**लक्षणकी अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है.—अण्डनालीका पेशाव, मृत्पाण्डु, मूर्च्छावायु या गुल्मवायु, अश्मरी या पथरी, रक्तमूत्र, सर-दर्द, स्तनके नीचे दर्द, जरायुसे खूनका स्राव, मूलग्रन्थि का प्रदाह, डिम्बाधारकी बीमारियाँ, शीताद, विदाही या त्वचाको क्षय करनेवाला उद्भेद, विषादसे जरायुके भीतरवाले विकार, जीभ फूलना और सिकुडना, दाँतमें दर्द, जरायुमें जल-सचय, सरमें चक्कर आना ।

**उपयोगिता और आभास ।**—इस दवाके लिये हमलोग इङ्गलैण्ड के स्वनामधन्य भेषज-विद् डा० आर० टी० कूपरके बहुत ऋणी हैं। उनके द्वारा ही इसकी स्वस्थ शरीरपर परीक्षा हुई है। जरायुके नाना प्रकारके रोग में और विकृत अवस्थामें यह बहुत फायदा दिखाया करता है। जरायु इसका एक प्रधान लक्षण है,—अर्थात जब उसमें बहुत अधिक परिमाणमें जलसंचय होनेकी वजहसे जरायु अपने स्थानसे हटकर निम्नगामी हो जाता है और इसी वजहसे स्वास्थ्यमें नाना प्रकारका विकार पैदा हो जाता है उस समय, सिपिया लिलियम—टाइग्रनम, ऐक्टिया-रेसिमोसा, नेट्रम-कार्बोनिकम, ऐलेट्रिस-फेरिनोसा और नेट्रम-म्युरियेटिकमकी तरह यह भी एक उत्कृष्ट दवा है। क्षीण देह, शिथिल तन्तु और आलसी स्वभावकी स्त्रियोंके लिये यह विशेष उपयोगी है। दुबलापन, स्नायविक अवसाद और कमजोरी वगैरह रजोविकारसे पैदा हुई बीमारियोंके लक्षण इसके विषयीभूत हैं। गिर जानेके उपक्रमके साथ सरमें चक्कर आना, ललाटमें दर्द, जरायुका नीचेकी ओर खिंचना, ऐसा अनुभव होना कि करोटी या माथेकी खोल उड जायगी, जरायु-विकृतिके साथ ललाट देशके एक प्रान्तसे दूसरे प्रान्ततक या दोनों आँखोंके बीचवाले स्थानमें या मूर्द्धा देशमें दर्द, मस्तिष्क और प्रत्यङ्ग आदि पक्षाघात रोगसे ग्रसित जैसे मालूम होना।

हाथकी सब अंगुलियोंका सुन्न हो जाना, दाँतके दागसे भरी बड़ी जीभ, बहुत आध्मान, भोजनके बाद, पाकाशयमें भार और सूजन मालूम होना, बहुत पेट फूलनेकी वजहसे श्वासरोग वगेरह रक्तकी अधिकताके लक्षण "नेट्रम-क्लोरेटम" के प्रधान निर्णायक लक्षण हैं ( फैरिङ्गटन ), क्योंकी जीभमें और मुँहके जख्ममें भी अवस्था विशेषमें यह ज्यादा फायदा किया करता है। रोगिनी सामान्य उत्ताप लग जानेपर भी सुस्त हो पड़ती है।

## लक्षणावली।

**मन**।—मानसिक अस्वाच्छन्द्य। निद्रित अवस्थामें कभी हँसती है, कभी रोती है, और कभी कभी बका करती है, अपने पति या बगलके मनुष्य को सोने नहीं देती। बहुत ही दुःखित भाव, कभी कभी दिनभर रोया करती है ( साइक्लू, ग्रैफ, लिलि-टाई, नेट्र-म्यूर, पल्स, सिपि )।

**मस्तक**।—सरमें ऐसा चक्कर आता है, कि गिर जायगा ( ग्लोन, जेल, बिल्कुल खड़ा नहीं रहा जाता—सल्फ, जिङ्कम ),—ललाट देशमें दर्द और ऐसा अनुभव होना मानो माथा तैर रहा है,—मानो खोपड़ी या माथेका शीर्षदेश उड़ जायगा ( ऐक्टि-रेस, बैप्टि, कोबाल्ट, केमो, इयुका-फिन,—दृष्टि—ऊपरकी ओर देखनेपर ) जरायुभ्रंश रोगमें ललाटके एक छोरसे दूसरे छोरतक आँखके भीतर या मूर्द्धदेशमें दर्द मालूम होता है। मस्तिष्क और हाथ पैर आदिमें मानो पक्षाघात हो गया है और हाथकी अँगुलियाँ सुन्न मालूम होती हैं, कभी कभी मूर्च्छा भी आ जाना चाहती है ( मस्तिष्क रोगमें दोनो जाड़ुओंमें पक्षाघात हो गया है, ऐसा मालूम होना—जिङ्कम )। ऐसा अनुभव होना कि माथेके सब अस्थिफलक मानो एकपर एक आ पड़े हैं (प्रकृत होनेपर—थोवि)। रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, कि वह सामनेकी ओर गिर जायगी ( इलेप्स, ग्रैफ, मैङ्गेन, नेट्र-म्यूर, फेलैन, पोडोफिल, साइलिसिया )। कानमें धमक-सी हुआ करता है,—करवट बदल कर सोनेपर यह बढ़ जाती है, सोनेकी आगामें माथेका पिछला अंश तकियेपर रख देता है। एकाएक शूल-वेधनेकी तरह दर्द पैदा होकर ललाटके एक प्रान्तसे दूसरे प्रान्ततक दौड़ जाता है। मध्याह्न भोजनके कुछ ही बाद बाएँ ललाटमें टपककी तरह दर्द पैदा हो जाता है, तीसरे पहर चाय पीनेपर घटना।

**कान और नाक।**—निगलनेके समय दाहिने कानके नीचे दर्द मालूम होता है (निगलनेके समय कानतक दर्द=एइलेन्थस-ग्लैन),—बहुत दर्द और माथेके इस पार्श्वमें सूजन हो जाया करती है, कुछ देर बाद यह सूजन बदलकर एक फोडेमें परिणत हो जाती है और फट जाती है। उससे उग्र-वीर्य पीव निकला करता है। सर्दीके बोखारमें नाकसे बहुत ज्यादा श्लेष्मा निकला करता है, गालके भीतर जखम पैदा हो जाता है (ऐसिड-नाई, फाइटो, जीभके अगले भागमें=लेके, जीभकी सीयनके पास=लाइकोपोड), बाएँ पार्श्वसे आरम्भ होता है। नाकसे खूनका स्राव, दिन-रात काले रंगका थक्का थक्का खून निकला करता है (आर्जेण्ट-नाई, कैमो, फेरम, फेरम म्यूर, लिसिन, नेट्रम-म्यूर, वे-नाई, पलस, रास)।

**मुखमण्डल।**—क्षय हुए या कीड़ा लगे दाँतसे तेज दर्द मुँहके बाएं पार्श्वमें चला जाता है—सवेरे और रातमें, ऊपरके मसूढ़ेमें फोड़े पैदा होते हैं। चेहरेके *बाएं पार्श्वका स्नायुशूल,—निचले हनुसे दर्द* ऊपरकी ओर जाता है और आँख तथा नाकके ऊपरसे होकर ललाटपर आक्रमण करता है।

**मुख-विवर।**—सब दाँतोंकी जड़ें शिथिल हो जाती हैं और दाँत हिला करते हैं, निचले हनुका दाहिना पार्श्व फूला हुआ और जखम भरा और जीभ फूल उठती है, चबा नहीं सकता, रातमें यंत्रणा बढ़ जाती है, दाँत सब टूट जानेवाले। जीभपर दाँतके दाग रहते हैं (चेलिडो, मार्क, पोडो, रास-टक्स), दोनों पार्श्व सूखे और कुंचित, मुँहमें फिटकरीका स्वाद, दिन भर मुँहका स्वाद कड़वा रहता है। मुँहका जखम,—गालके भीतर (ऐ-नाई, फाइटो)। गलेका जखम और निगलनेमें कष्ट अर्थात कोई पदार्थ निगलनेके समय बहुत तकलीफ होती है।

**पाक और अन्त्राशय।**—सोनेपर वमन पैदा हो जाता है। उदरके ऊपरी प्रदेशसे मानो एक भारी चीज उदरके भीतर गिर पड़ी—ऐसा मालूम होता है और साथ ही मूर्छा देशमें दर्द। उदरका निचला अंश फूल उठता है और यह आध्मान वायु वक्षतक उठकर श्वास-कृच्छ्रता पैदा कर देता है—भोजन कर लेने बाद पेटमें बहुत अधिक परिमाणमें आध्मानवायु इकट्ठा होकर श्वासकी तकलीफको बढ़ा देता है, खाने पीने बाद पेटका ऊपरी भाग फूल जाता है और ऐसा मालूम होता है मानो खूब कसा हुआ है, कमरका कपड़ा ढीला कर देनेपर भी आराम नहीं मिलता और रोगीको तकलीफ मालूम होती है।

कमरके बायें पार्श्वमें दर्दकी वजहसे रोगी सीधा होकर बैठ नहीं सकता। दाहिने नितम्बमें दर्दकी वजहसे बायें उसको टेढ़ा नहीं कर सकता। सन्ध्याके समय ऐसी तकलीफ होती है, मानो मलद्वारको छुरीसे काट रहा है—थोड़ी रात जानेपर फिर नहीं रहता। दो या तीन दिनोंतक कब्जियत रहने बाद एक दिन बड़ा कड़ा और बदबूदार मल निकलता है। जबतक पाखाना नहीं हो जाता, तबतक रोगीको इतनी सुस्ती मालूम होती है, कि वह समझता है, कि मैं मर जाऊँगा। एकाएक वेगसे मल निकल जानेपर सब तकलीफें घट जाती हैं।

**पेशाब।**—फैलनेवाला मसानेका प्रदाह या पेशाब बहुत थोड़ा, धुमैला या गदला—इसके बाद काले रंगका—पेशाबमें खून, लार और मूत्रनालीकी छाल मिली रहती है,—भ्रमन, पतला पाखाना और सरमें दर्द पैदा हो जाता है और अन्तमें मेह-रोग पैदा हो जाया करता है। पेशाबके समय भयानक जलन,—मानो आग छू गयी है और योनिमें खुजली तथा उत्तेजना। पेशाब की तली लाल बालू-मिली। सफ़ेद रंगकी पथरी या अश्मरी निकलती है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—आर्त्तव-स्राव,—थक्का थक्का और काले रंगका ( ऐमोन-म्यू, बेल, काक्यु, साइक्लो, इग्ने, लैके, मेग म्यू, नक्स वोम, प्लेट, पल्स, सेङ्गिविन, सिकेलि, स्ट्रैमोन, आस्टि ), ऋतुके समय कमजोरी ( केलि-कार्ब, नक्स-मस, फास, युरेन-नाई ) और दोनों आँखें काले घेरेसे घिरीं। जरायुका नीचेकी ओर खिंचना, जरायुमें खूनका अधिक संचय होना, उसका आकार बढ़ा हुआ ( अरम म्यूर, बेल, केली आयोड, लैके, नेट्र-कार्ब, प्लेट, सैबाइ, सिपि आस्टिलेगो ) और उसमें स्पर्शका सहन न होना या बहुत अधिक दर्द रहना ( हेलोन, लेप्पा, लिलिन, म्यूरेक्स ) जरायुसे लगातार खूनका स्राव ( सिह्वी, फेर, इपिक, प्लेट, फास, थ्लैस्पि बार्सा, हैमा, सिनामिन, इरिजिरन, पल्स ),—वृद्धि=शारीरिक परिश्रम करते ही। ऐसा मालूम होता है कि जरायु कभी संकुचित होता है और कभी फैलता है ( कोई मानो हाथसे कसकर पकड़ता है और फिर छोड़ देता है=सिपि )। उदरका निचला अंश मानो फूलकर ऊपर उठ जाता है और वक्षपर दबाव डालकर श्वास कष्ट पैदा कर देता है,—वृद्धि=भोजन कर लेने बाद। मानो वक्ष-गह्वरके तलदेशसे एक भारी चीज उदरमें उतर आती है और मूर्द्धादेशमें दर्द हुआ करता है। आर्तव-स्रावके समय बायाँ डिम्बाधार प्रदेश फूल उठता है ( ऐट्रोप, सल्फ )। बैठनेपर

रोगिनीको ऐसा मालूम होता है मानो जरायुके ऊपर धक्का दे रहा है ( फेरम-आयोडेटम )। योनिमें अकौता ( कैल्क, क्रियो, लाई, फेरम-आयोड, ऐ-नाई, कोना )। वक्षमें सुस्ती मालूम होना। उत्ताप और ग्रीष्म ऋतुमें बहुत सुस्त हो पड़ती है ( ऐसिट-फ्लू ड, नेट्र-कार्ब, नेट्र-मूर, सिपि )। प्रदर-स्रावके समय कमरमें दर्द ।

**श्वासयंत्र** ।—दिनभर तग करनेवाली खाँसी आती है, पर किसी तरहका श्लेष्मा नहीं निकलता। वक्षमें कसावटका भाव और श्वास-कष्टता। बायें वक्ष या बगलके नीचे और स्तनमें दर्द,—सोनेपर दर्द बढ़ जाता है और शरीर मानो चक्कर खाने लगता है, चलते चलते बाध्य होकर बैठ जाना पड़ता है। स्तनके निचले अंशमें दर्द ( ऐक्टि-रेस, कोलोफिल, रैनान-बल्बो, रैफे, रैटान, सैम्बाल, ड्रायेस्ट्र )। हृत्पिण्डके निचले अंशमें श्वास-रोध करनेवाला दर्द ।

**प्रत्यङ्ग आदि** ।—सवेरे सोकर उठनेपर कमरमें दर्द। रोज सवेरे दोनों हाथ फूल जाया करते हैं। किसी दिवस सवेरे दाहिना हाथ, तो किसी दिन बायाँ हाथ फूला करता है। अँगुलहाडा।

**वृद्धि** ।—पाखाना होनेके पहले, भोजनके बाद, करवट सोनेपर, प्रत्येक बार आर्त्तव-स्रावके पहले, रातमें, किसी तरहका परिश्रम करनेपर, सवेरे नींद खुलनेपर और सोने बाद।

**तुलनीय** ।—जरायुका नीचेकी ओर खिंचना इत्यादि—सिपिया। जरायुमें रक्तकी अधिकता—अरम-मूरर-नेट्रोनेटम इत्यादि।

**सम्बन्ध** ।—**अनुपूरक** ।—सिपिया।

**प्रतिविष या दोषघ्न** ।—गुयायेक, पल्स ( आमवात-सम्बन्धी पेशी-का दर्द )।

**सदृश** ।—नेट्रम-कार्ब, नै-मूर, केलि-क्लोर, सिपि, थ्रेसि, लिलि-टाई, फेरम-आयोड, लाई, अरम मूर-नेट, प्लेट, सिङ्को, सिनेमन।

**शक्ति** ।—२ रे दशमिकसे ३० शततमिक क्रम।

## नेट्रम आयोडेटम।

( NATRUM IODATUM )

**दूसरा नाम।**—आयोडाइड आव सोडियम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—तरल आकारमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—फ्रांसके चिकित्सकगण हृदयकी बीमारीमें इसका बहुत व्यवहार किया करते हैं।

होमियोपैथी मतसे यह वात-व्याधि, हृद्प्रदाह, हृद्शूल, श्वासकष्ट, पुराना श्वासनली प्रदाह, पुरानी सर्दी, वात, सरमें चक्कर आना और उपदंश रोगकी तृतीय अवस्थामें व्यवहृत होता है।

**शक्ति।**— ५—१० ग्रेन मात्रामें नित्य तीन बार।

---

## नेट्रम लैक्टिकम।

( NATRUM LACTICUM )

**दूसरा नाम।**—सोडियम—लैकटेट।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—तरल आकारमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—वात और ग्रन्थिवात, ग्रन्थियोंमें वातकी वजहसे खड़िया मिट्टी पैदा हो जानेकी तरह पदार्थ सञ्चय और बहुमूत्रके साथ वातके लक्षणमें व्यवहार होता है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—लैक्टि-एसि, लाइको, कैलि-कार्ब।

**शक्ति।**—निम्न शक्ति।

---

## नेट्रम म्यूरियेटिकम।

## ( NATRUM MURIATICUM )

**दूसरा नाम।**—सोडियम क्लोराइड ( नमक )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्ण और द्रव या तरल-क्रम तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—रक्तकी कमी, गुटिका या ग्रन्थिकी बीमारी, मुँहका जख्म, दुबलापन, मस्तिष्ककी जड़ता, सर्दी, ताण्डव, कब्जियत, खाँसी, त्वचाका फटना, कमजोरी, सुस्ती, बहुमूत्र, शोथ, अजीर्ण, मृगी, विसर्प, आँखकी बीमारी, आँखकी थकान, मुत्रावयवकी विकृति, प्रमेह, जीभ और स्वरनालीका पक्षाघात, गलगण्ड, वात, सर-दर्द, हृत्पिण्डकी बीमारी, आधा देखना, आँत उतरना, दादकी तरह उद्भेद, हिचकी, त्वचाका रंग सफेद मोमकी तरह हो जाना, सूजन या शोथ, ज्वरके कारण ओठोंपर छाले, व्याधि शंका, सविराम ज्वर; श्वेत-प्रदर, ओठमें उद्भेद, फेफड़ेकी सूजन, आर्त्तवमें विकार, चेहरेका प्रदाह, आमवात; जीभके नीचे अर्बुद, नकली मैथुनका दुष्परिणाम, सपनेमें घूमना, योनीकी जड़ता, वीर्यपात, मेरुदण्डकी उत्तेजना, प्लीहाका बढ़ना, बन्ध्यात्व, लू लग जाना, स्वादका बिगड़ना, जीभमें छाले या सफेद लेप, जखम, शिराओंका फूलना, योनिका आक्षेप, सरमें चक्कर आना, मसे, हूप-खाँसी, कृमिके कारण जम्हाई इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—रक्तहीनता या कमी, हरित या मृत्पाण्डु रोग, मलेरियाके कारण बहुत दिनोंका स्वास्थ्य विकार और बीच बीचमें उसकी वजहसे नाना प्रकारकी बीमारियाँ होना और उनमें दोनों आँखों की पेशीके रोगमें तथा पढ़नेवाले बालक बालिकाओंके सर-दर्दकी बीमारीमें यह विशेष उपकार किया करता है। नीचे लिखे कई प्रधान निर्णायक लक्षणों की आलोचना करनेपर इसका लाभ विशेष रूपसे मालूम हो जायगा '—( १ ) विमर्ष, बिना कारण ही हमेशा रोते रहना, सान्त्वना देनेपर यह दु:ख और भी बढ़ा पड़ता है। ( २ ) श्लेष्मा-प्रधान धातु,—सामान्य ठण्ढी हवा लगने पर रोगीको सर्दी आदि हो जाया करती है। ( ३ ) अच्छी तरह और

रुचि-पूर्वक और पेट भर कर खाता पीता है पर दिनों दिन दुबला होता जाता है। (४) नमक और नमकीन पदार्थ आदिखानेका बहुत आग्रह प्रकट करता है, रोटीसे अरुचि बनी रहती है। (५) बच्चोंका,—विशेषकर शोथातिसार ग्रस्त बच्चोंका कण्ठ, ग्रीवा, शरीरके अन्यान्य अंगोंकी अपेक्षा अधिक पतले हो जाते हैं। (६) कुनखु-रोग प्रवणता,—नाखूनके चारों ओरकी त्वचा सूखी और फटी। (७) जीभमें जलन और सुरसुरी मालूम होना और बीच बीचमें लाल अंशके चारों ओर मोटे सफेद लेपसे ढकी दिखाई देती है, ऐसा अनुभव होता है, कि जीभपर एक टुकड़ा केश लगा हुआ है। (८) दोनों आंखोंमें जखम और दर्द मालूम होता है, आंखसे बहुत ज्यादा जलन पैदा करने वाला कषाय या त्वचाको क्षय करनेवाला पानी गिरता है, खाँसनेपर दोनों आंखोंमें पानी भर आता है। (९) सरमें दर्द—मानो माथा अनगिनती छोटी हथौड़ियोंसे ठोंका जा रहा है,—विशेषकर सविराम ज्वरमें (१०) सवेरे से सन्ध्या तक सर-दर्द,—सूर्योदयके समय यह सर-दर्द आरम्भ होता है, और सूर्यास्तके समय घट जाया करता है,—बाएँ पार्श्वका प्रचण्ड दर्द,—ऐसा अनुभव होना मानो माथा फट जायगा—इसके साथ ही मिचली और वमन। (११ मलमें कड़ापनके साथ मलद्वारमें संकोचन मालूम होना। फटा हुआ मलद्वार, कड़ा मल चूर चूर होकर निकलता है। (१२) हँसनेपर, खाँसने पर या चलनेके समय अनजानमें पेशाब निकल जाता है। (१३) शीतके बाद उत्ताप पैदा होता है या जाड़ा लगकर बोखार आता है और भयानक प्यास मालूम होती है। (१४) ओठके ऊपर और चेहरेके चारों ओर मोती की तरह ज्वरके दाने निकलते हैं। (१५) कमरमें दर्द,—ऐसा मालूम होता है, कि खूब दबा देनेपर आराम हो जायगा। (१६) आर्त्तव,—स्राव अनियमित और बहुत ज्यादा, इसके साथ ही जरायु आदिका नीचेकी ओर खिंचना—विशेषकर सवेरे। (१७) प्रदर,—स्राव कषाय, पानीकी तरह और उत्तेजना पैदा करनेवाला। (१८) समूचे शरीरमें पित्ती या आमवात निकल आता है,—विशेषकर बहुत अधिक व्यायाम आदि परिश्रम करनेके बाद, चमकीला लाल और जलन पैदा करनेवाला अकौता, माथेके केशसे ढके अंशके सिरेपर दोनों कानोंके पीछे और हाथ पैरोंके गाँठोंमें उद्भेद पैदा हो जाना। (१९) कलेजा धड़कता है और बहुत सुस्ती मालूम होती है,—सोनेपर बढ़ना। (२०) हृत्पिण्डकी प्रबल धड़कन समूची देहमें मालूम होती है या समूची

देह कांपा करती है। (२१) स्तन पीनेवाले बच्चोंके माथेको छूते ही केश उड़ जाते हैं, चेहरा तेलहा और चमकता हुआ। (२२) बहुत क्रोध पैदा हो जाना, खट्टी चीज या रोटी खाना, क्विनाइन सेवन, बहुत अधिक नमकका व्यवहार करना, कास्टिक आदिके द्वारा जला, शोक, मर्म्म-पीड़ा, भीति, विरक्ति और हृदयमें छिपे हुए क्रोध आदिकी वजहसे बीमारियाँ।

## लक्षणावली।

**मन**।—क्रोधी स्वभाव, बच्चेको कोई बात कहते ही वह क्रोधित हो जाता है, सामान्य कारणसे या बिना किसी कारणके ही रोया करता है, सामान्य विषयमें भी महान क्रोध प्रकट करता है, विशेषकर सान्त्वना देनेकी चेष्टा करनेपर। असावधान और व्यस्त, स्नायविक दुर्बलताकी वजहसे हाथसे चीजें आदि गिर जाती हैं। बहुत ही रोना-स्वभाव, बिना कारण ही रोया करता है, सान्त्वना देनेपर शोक और भी उछल पड़ता है और यंत्रणा बढ़ जाती है। सोचनेकी शक्ति नहीं रहती, अन्यमनस्कता, स्मरण शक्ति क्षीण। किंकर्त्तव्यविमूढ़, क्या करे यह स्थिर नहीं कर सकता। अनमना और सम्हालकर बात नहीं बोल सकता। सान्त्वना देनेपर क्रोधकी सीमा नहीं रहती। बहुत जल्दबाज, मानसिक उद्वेग और छातीमें धड़कन तथा रोगी बीमार करनेवाले गत कार्य्योंके सम्बन्धमें बातचीत करना पसन्द करता है। अवसाद वायु-ग्रस्तता या व्याधिशंका और जीवन भार मालूम होना (ऐग्नि-क्रूड, अरम, सिङ्को, नैक-डिफ्लो, फास)। सभी विषयोंमें ताच्छिल्य और घृणा प्रकट करता है, बहुत अधिक प्रतिशोध प्रिय (ऐसिड नाई)। रोगिनीको यह सोचकर बहुत विषाद होता है, कि परलोकमें उसका क्या होगा (कैली-फास, लाई, मिलिलोट, प्लैट,—अपनी मुक्तिके सम्बन्धमें निराशा—कैल्के, लिलि यम-टाई)। गर्भावस्थामें अकेली रहना पसन्द करती है।

**मस्तक**।—सरमें चक्कर आना,—सवेरे शय्यासे उठनेके समय (ब्राई, नैक-डिफ्लो), कभी कभी पैदा होनेवाला, मिचली, डकार, अम्लशूल और हाथ पैर आदिका काँपना (कैम्फो, डिजि, ग्लोन), या मिचली और सर-दर्द मिला सरमें चक्कर आना, कभी कभी ऐसा मालूम होता है, मानो माथेके भीतरसे ठण्ढी हवा बह रही है,—खासकर खिड़कीके पास खड़े होनेके समय (सार्स)। माथा खाली मालूम होना और उसमें यन्त्रणा। ऐसा

अनुभव होना कि मस्तिष्क बहुत सुन्न हो पड़ता है। सर दर्द,—ऐसी यन्त्रणा मानो माथा फट जायगा ( ब्राई, सिङ्को, ग्लोन ),—सुई गड़नेकी तरह यंत्रणा, माथेके भीतरसे गर्दनमें या छातीतक फैल जाती है और रोगीका चेहरा लाल हो उठता है। सर-दर्द रोगमें मिचली और वमन,—आर्त्तव-स्रावके समय और बाद। माथेमें टपक जैसा दर्द, ज्वरके समय ऐसा मालूम होता है, मानो हजारों छोटी हथौड़ियोंसे माथा ठोंका जा रहा है (बेल, चौको, ग्लोन), सन्ध्याके समय बढ़ना, नीचेकी ओर देखनेपर दाहिनी आँखके ऊपरी भागमें तेज बेधनेवाला दर्द मालूम होता है। टपक पैदा करनेवाला सर-दर्द,—विशेषकर ललाटमें, मिचली और वमन-मिला, सवेरे और शरीर हिलानेपर बढ़ना,—घटना = माथा ऊँचाकर सोनेपर ( ऐगिट-टार्ट, इयुपेट पार्फोल ) और पसीना निकलनेपर। टपक करनेवाला दर्द पैदा हो जानेपर नींद खुल जाती है। पढ़नेपर या बोलनेपर बढ़ना। प्रचण्ड और उन्मत्त करनेवाला सर-दर्द,—रोगी पागलकी तरह हो जाता है और गालियाँ बका करता है। कमजोरी मालूम होती है, उसकी जीभ सूख जाती है, तेज प्यास पैदा हो जाती है और नाड़ीकी गति विषम हो जाती है,—पानीमें भीजनेकी तरह सर-दर्द ( लिडम, रास)। सर-दर्द,—रक्तशून्य पढ़नेवाले बालक बालिकाओंका (कैल्के-फास), सूर्योदयसे सूर्यास्ततक अर्थात सवेरे आरम्भ होकर दोपहर तक चरम-सीमापर पहुँच जाता है और धीरे धीरे घटकर सूर्यास्तके समय आराम हो जाता है ( स्पाइजि, टेबाक ), उसकी दाहिनी आँख लाल हो जाती है, वृद्धि = रोशनीमें ( आर्स, एपिस, बेल, ब्रूफो, कोलोफिल, ककुर, काफि, जेल्स, मिडोरिन, नेट्र-सल्फ, ग्रेट, सल्फ, सिपि, स्पाइजि )। बाएँ पार्श्वका सर-दर्द, माथेके बाएँ पार्श्वमें ऐसा मालूम होता है मानो एक लोहेकी सलाई या कील घुस रही है (आर्नि, काफि, केली-कार्ब, इग्ने, सिपि ) सरमें दर्द,—दृष्टि लोप ( बेल, कास्टि, जेल्स, फेरम-फास, आइरिस-वार्स,—आरम्भमें धुँधली दृष्टिका आरम्भ होकर, सरमें दर्द आरम्भ होता है = आइरिस, केलि-बाई, लैक-डिफ्लो, सोरिन, फास—अस्पष्ट दृष्टिके साथ सर-दर्द आरम्भ होता है = ऐ-फास, साइक्ले, पल्स, सल्फ, वेरेट-विर—सर-दर्दके बाद धुधली दृष्टि = साइलीसिया, दर्द जितना बढ़ता है, दृष्टि भी उतनी ही साफ होती जाती है = आइरिस, केली-कार्ब, लैक-डिफ्लो ) — बिजलीकी लहरकी तरह टेढ़ी मेढ़ी कितनी ही ढगकी आलोक रेखाएँ सब दृष्टिके सामने पैदा हो जाती है (लैके) और टपकका सर दर्द पैदा कर देती है, आँखोंके

बहुत अधिक परिश्रम या बहुत अधिक व्यवहारके कारण (कैल्के, सिना, जेल्सि, हैमा, जैबोरैन, ऐ-फास, फाइजस, रास, रियुटा)। सरके पिछले भागमें भार मालूम होना, दोनों आखोंको मानो एक दूसरेकी ओर खीचता है। ऐसा मालूम होता है, कि माथा मानो दोनो ओरसे दबाया जा रहा है, मानो माथेके दोनों पार्श्व एक बड़े चिमटेसे दबाये जा रहे हैं (ऐ-नाई, ष्ट्यू, पल्स, कैक्ट, मैग-सल्फ, प्लेट, रैनान, सैंबाड, सार्सा, स्ट्रैम, थिरिड)। नासा मूलसे ललाटतक मानों फट रहा है या हड्डी उखाड़ी जा रही है—इस ढंगका बातके कारण दर्द, इसके साथ ही मिचली, वमन और दृष्टि-लोप, रोगीको बाध्य होकर शय्याका आश्रय लेना पड़ता है। सर-दर्दका बढ़ना=सवेरे नींद खुलनेपर (लेके, नक्स-वोम, प्लेट, फास), माथा या आँख हिलानेपर (ब्राई, कक्कुर, ग्लोन), मानसिक परिश्रमके बाद (अराम, ऐनाक, ग्लोन, फास, ऐ-नाई) और गर्मी लग जानेपर (बेल, कार्बो-वेज, कोमोक्लेड, टिलिया-ट्रिफोल, कैल्मिया); घटना—स्थिर होकर बैठनेपर (लेमियम) या लेट जानेपर (कैल्के, सिङ्को, इरिञ्जि, जेल, इग्ने, लिथि, लाई, मिनियैन, ऐ-नाई) या माथा ऊँचाकर सोनेपर और पसीना होने बाद मूर्द्ध-देशमें ठण्डक मालूम होना (ब्राई, सिपि,—मानो बरफका एक टुकड़ा रखा हुआ है—वेरेट), खोपड़ीकी त्वचामें स्पर्शका सहन न होना, पलकें सिकुड़ा और फैला करती हैं। माथा छूनेपर केश झड़ जाते हैं, माथेके सामनेवाले अंशमें, दोनों शंखदेश या कानपटी और मूंछके केश भी झड़ जाते हैं, चेहरा चमकीला मानो तेल लगा हुआ है। माथेमें श्लेष्मा या वाताश्रय प्रवणता,—थोड़ी-सी सर्दी लगने पर भी सर्दी हो जाती है (बैराई, कार्बो-वे, ग्रैफ, हिप, मार्क, फास, साइलि)। खोपड़ीकी त्वचामें खींचन मालूम होती है। बढ़ना—खोलना या घरके बाहरकी निर्मल हवा लगनेपर, घटना=बैठने या लेट जानेकी अवस्थामें। बहुत अधिक रूसी और सर्दी, तथा सूंघनेकी शक्ति का न रहना पर्यायक्रमसे प्रकट होता है। माथा या बगलमें फटी छाल या खाल उधड़ जानेके कारण जखम, माथेमें अकौता, लाल चमकीले या खुले हुए जखमसे त्वचाको क्षय करनेवाला रस निकलकर केशको नष्ट कर देता है। चर्म-दल—एक तरहका अकौता माथेके केशसे ढके अंशोंके किनारे और गर्दनके पिछले भागमें बहुत अधिक पैदा हो जाता है, दाने सब लसदार और पपड़ियाँ सब पतली और लसदार, चारो ओर की त्वचामें अत्यन्त दर्द देता है और वे लाल हो जाती हैं। नव-प्रसूताओंका माथा छूतेही केश झड़ने लगते हैं (सिपि)।

**आंख।**—सभी चीजोंके चारो ओर आगकी लहर और कितनी ही तरहकी टेढी रेखाएं सब दिखाई देती हैं। दो देखना [एक चोज दो दिखाई देती है], आधा देखना अर्थात चीजोंका आधा अंश हो दिखाई देता है—ऊपरी आधा या निचला आधा दिखाई देता है (ओवि, ऐ-म्यूर, श्ररम,—ऊपरी आधा बिलकुल ही दिखाई नहीं देता=अरम, दाहिनी ओरका आधा भाग दिखाई नहो देता=लिथिया-कार्ब,—बायां आधा दिखाई नहीं देता=लाई), आंखोंके चित्र पटमें प्रतिफलित मूर्तियां सब अधिक देर तक स्थायी होती है अर्थात कोई चीज सामनेसे हटाने पर भी रोगी, कुछ देर तक उसे देखता रहता है (ऐनाग्यिरम, टेबाक, जेबोरैन, लेक कैन,—देखी हुई चीज़ हटा लेनेपर भी उसके बगलकी चीज पहलेकी देखी चीज जैसी मालूम होती है=लैक-कैन), चीण दृष्टि,—विशेष कर पेशियोंकी सुस्ती, आंख हिलानेके समय पेशियोंमें खीचन और अकडन मालूम होती है; पढनेके समय सब अचर और सिलाई करनेके समय सूतकी लडिया सब मिल जाती हैं, टक-टकी लगाकर कोई चीज देखनेके समय आंखमें दर्द होता है (पेशियोंका अवसाद या मेरुमज्जाकी उत्तेजनाकी वजहसे), दृष्टि शक्तिका व्यवहार करनेके समय पलकोंमे भार मालूम होता है। तिमिर-दृष्टि,—मृत्याच्छ रोगवाली स्त्रियोंके अनियमित रजकी वजहसे, पुतली सिकुडी हुई,। पलकोंका प्रदाह—आंखके सफेद अंशके ऊपर जखम पैदा हो कर उसमें उत्तेजना और जलन पैदा हो जाती है, ऐसा मालूम होता है मानो आंखोंमे बालूके कण गिर गये हैं (आर्स, कोरैल, डिजि, इयुफ्रे, ऐ-फ्लू, हिप, लिडम), आंखसे त्वचाको चय करने वाला आंसुओंका स्राव होता है (इयुफ्रे, मार्क), बहुत ज्यादा रोशनीका सहन न होना और सवेरे, गोधूलिके समय और रातमें आंख आपसे आप बंद हो जाती है। दाहिनी ऊपरी पलकका (आंखके गोलेके ऊपर) स्नायुशूल, सूर्योदयके समय आरम्भ होता है और सूर्य्यास्तके साथ ही गायब हो जाता है। नीचेकी ओर देखने पर दाहिनी भौंमें तेज शूलकी तरह दर्द और टपक जैसा सर-दर्द पैदा हो जाता है, सध्याके बाद बढना। बाहर निकला हुआ आंखका गोला अर्थात आंखका गोला बाहर निकल आना—कलेजा धडकना, थोडा सा भी परिश्रम करनेपर व्याकुलता पैदा हो जाती है (बेराइ, फेरम, फेरम-आयोड, लाइकोपस-वाजिं, स्पञ्जि, थाइरायडिन)। अश्रुप्रणालीका संकोचन और रुकना तथा नासूर और अश्रुकोषसे अधिक स्राव होना। आंखको बीमारीमे काष्टिकमे

बहुत अधिक परिश्रम या बहुत अधिक व्यवहारके कारण (कैल्के, सिना, जेल्सि, हैमा, जेब्रोरेन, ऐ-फास, फाइजस, राय, रियुटा)। सरके पिछले भागमें भार मालूम होना, दोनों आखोंको मानो एक दूसरेकी ओर खीचता है। ऐसा मालूम होता है, कि माथा मानो दोनों ओरसे दबाया जा रहा है, मानो माथेके दोनों पार्श्व एक बड़े चिमटेसे दबाये जा रहे हैं (ऐ नाई, प्ल्यू, पल्स, कोक, मैग-सल्फ, प्लैट, रैनान, सैबाड, सार्सा, स्ट्रेम, थिरिड)। नासा-मूलसे ललाटतक मानों फट रहा है या हड्डी उखाड़ी जा रही है—इस ढगका बातके कारण दर्द, इसके साथ ही मिचली, वमन और दृष्टि-लोप, रोगीको बाध्य होकर शय्याका आश्रय लेना पड़ता है। सर-दर्दका बढ़ना=सवेरे नोद खुलनेपर (लेके, नक्स-वोम, प्लैट, फास), माथा या आंख हिलानेपर (ब्राई, काकुर, ग्लोन), मानसिक परिश्रमके बाद (अराव, ऐनाक, ग्लोन, फास, ऐ-नाई) और गर्मी लग जानेपर (बेल, कार्बो-वेज, कोमोक्लेड, टिलिया-ट्रिफोल, केल्मिया); घटना—स्थिर होकर बैठनेपर (लेमियम) या लेट जानेपर (कैल्के, सिड्रो, इरिज्जि, जेल, इग्ने, लिथि, लाई, सिनियैन, ऐ-नाई) या माथा ऊँचाकर सोनेपर और पसीना होने बाद मूर्द्धा-देशमें ठण्डक मालूम होना (ब्राई, सिपि,—मानो बरफका एक टुकड़ा रखा हुआ है=वेरेट), खोपडीकी त्वचामें स्पर्शका सहन न होना; पलकें सिकुड़ा और फैला करती हैं। माथा छूनेपर केश झड़ जाते हैं, माथेके सामनेवाले अंशमें, दोनों शंखदेश या कानपटी ओर मूंछके केश भी झड़ जाते हैं, चेहरा चमकीला मानो तेल लगा हुआ है। माथेमें श्लेष्मा या वाताश्रय प्रवणता,—थोडी-सी सर्दी लगने पर भी सर्दी हो जाती है (बेराई, कार्बो-वे, ग्रैफ, हिप, मार्क, फास, साइलि)। खोपडीकी त्वचामें खींचन मालूम होती है। बढ़ना—बोलना या घरके बाहरकी निर्मल हवा लगनेपर, घटना=बैठने या लेट जानेकी अवस्थामें। बहुत अधिक रूसी और सर्दी, तथा सूंघनेकी शक्ति का न रहना पर्यायक्रमसे प्रकट होता है। माथा या बगलमें फटी छाल या खाल उधड़ जानेके कारण जखम, माथेमें अकौता, लाल चमकीले या खुले हुए जखमसे त्वचाको चय करनेवाला रस निकलकर केशको नष्टकर देता है। चर्म-दल—एक तरहका अकौता माथेके केशसे ढके अंशोंके किनारे और गर्दनके पिछले भागमें बहुत अधिक पैदा हो जाता है; दाने सब लसदार और पपड़ियाँ सब पतली और लसदार, चारों ओर की त्वचामें अत्यन्त दर्द देता है और वे लाल हो जाती हैं। नव-प्रसूताओंका माथा छूतेहो केश झड़ने लगते हैं (सिपि)।

**आंख।**—सभी चीजोंके चारो ओर आगकी लहर और कितनी ही तरहकी टेढ़ी रेखाएं सब दिखाई देती हैं। दो देखना [एक चीज दो दिखाई देती है], आधा देखना अर्थात चीजोंका आधा अंश ही दिखाई देता है—ऊपरी आधा या निचला आधा दिखाई देता है (बोवि, ऐ-म्यूर, अरम,—ऊपरी आधा बिलकुल ही दिखाई नहीं देता=अरम, दाहिनी ओरका आधा भाग दिखाई नहीं देता=लिथियम-कार्ब,—बायाँ आधा दिखाई नहीं देता=लाइ), आँखोंके चित्र पटमें प्रतिफलित मूर्तियां सब अधिक देर तक स्थायी होती हैं अर्थात कोई चीज सामनेसे हटाने पर भी रोगी, कुछ देर तक उसे देखता रहता है (ऐनाग्विरम, टैबाक, जेबोरैन, लेक कैन,—देखी हुई चीज़ हटा लेनेपर भी उसके बगलकी चीज पहलेकी देखी चीज जैसी मालूम होती है=लैक-कैन), क्षीण दृष्टि,—विशेष कर पेशियोंकी सुस्ती, आँख हिलानेके समय पेशियोंमें खींचन और अकड़न मालूम होती है, पढ़नेके समय सब अक्षर और सिलाई करनेके समय सूतकी लड़ियां सब मिल जाती हैं, टकटकी लगाकर कोई चीज देखनेके समय आँखमें दर्द होता है (पेशियोंका अवसाद या मेरुमज्जाकी उत्तेजनाकी वजहसे), दृष्टि शक्तिका व्यवहार करनेके समय पलकोंमें भार मालूम होता है। तिमिर-दृष्टि,—मृत्पाण्डु रोगवाली स्त्रियोंके अनियमित रजकी वजहसे, पुतली सिकुड़ी हुई,। पलकोंका प्रदाह—आँखके सफेद अंशके ऊपर जखम पैदा हो कर उसमें उत्तेजना और जलन पैदा हो जाती है; ऐसा मालूम होता है मानो आँखोंमें बालूके कण गिर गये हैं (आर्स, कोरैल, डिजि, इयुफ्रे, ऐ-फ्लू, हिप, लिडम), आँखसे त्वचाको क्षय करने वाला आँसुओंका स्राव होता है (इयुफ्रे, मार्क), बहुत ज्यादा रोशनीका सहन न होना और सबेरे, गोधूलिके समय और रातमें आँख आपसे आप बंद हो जाती है। दाहिनी ऊपरी पलकका (आँखके गोलेके ऊपर) स्नायुशूल, सूर्योदयके समय आरम्भ होता है और सूर्यास्तके साथ ही गायब हो जाता है। नीचेकी ओर देखने पर दाहिनी भौंमें तेज शूलकी तरह दर्द और टपक जैसा सर-दर्द पैदा हो जाता है, संध्याके बाद बढ़ना। बाहर निकला हुआ आँखका गोला अर्थात आँखका गोला बाहर निकल आना—कलेजा धड़कना, थोड़ा सा भी परिश्रम करनेपर श्वासाल्पता पैदा हो जाती है (बैराइ, फेरम, फेरम-आयोड, लाइकोपस-वार्जि, स्पञ्जि, थाइरायडिन)। अश्रुप्रणालीका संकोचन और रुकना तथा नासूर और अश्रुकोषसे अधिक स्राव होना। आँखकी बीमारीमें कास्टिकसे

जलानेकी वजहसे बीमारियाँ, आँखके बाहरी उपाङ्ग या बाहरके कोनेमें या कानके पासवाले कोनेमें पपड़ी । रातमें आँख सट जाती है (ग्रैफ, इयुफ्रे, हिप)। पलक लगातार लाल और जखम भरी रहती है।

**कान ।**—कर्ण-पटहका प्रदाह,—कानमें भों भों, झुन-झुन, ढं ढं वगैरह नाना प्रकारकी आवाजें सुन पड़ती हैं (सिङ्को, चिनिन-सल्फ)। क्षीण सुन पड़ना । चबानेके समय कानमें कड़ाककी आवाज हो पड़ती है (कैल्के, मिनियैन, ऐ-नाई)। कानमें टपक और सुई गड़नेकी तरह दर्द। स्राव पीव मिला (ऐसिट-क्रूड, बेराइटा-मूर, केष्टोर, कास्टि, ग्रैफ, हिप हाइड्रैस्ट, लाई, मार्क, सोरिन, साइलि, टेल्यू), कानके पिछले भागमें खुजली (ऐ-नाई, ग्रैफ)।

**नाक ।**—सर्दीकी वजहसे सूंघने या स्वाद लेनेकी शक्ति गायब हो जाती है (ऐलार, पल्स) नाकसे खूनका स्राव, माथा झुकानेपर (डायस्को, नक्स-वोम, रास) या रातमें खाँसनेके समय (वेल, ड्रोसेरा, मार्क, नक्स,—हूप-खाँसी रोगमें=आर्नि, कोरैल, कोचलिया, क्रोटैल, ड्रोसे, इपिक, ऐ-मूर, मार्क, नक्स, स्ट्रैमोन)। सर्दी-प्रवणता,—थोड़ीसी सर्दी लगनेपर भी सर्दी या नाकसे स्राव, पर्यायक्रमसे पतला श्लेष्मा और नासा-रोग प्रकट हो जाता है, कभी पतले श्लेष्मा का स्राव होता है और कभी कभी नाक रुक जाती है, नाकका पिछला छेद सूखा और सवेरे खाँसनेपर उससे श्लेष्मा निकलता है। रोज सवेरे लगातार छींक आया करती है या वृथा ही छींक आनेका उपक्रम होता है। सर्दी-रोगमें नाक जखमसे भरी और नासा-पुटका भीतरी अंश फूल जाया करता है, नासा-रन्ध्रसे सूखा श्लेष्मा या पपड़ी निकला करती है। नाकके बाएं पार्श्वका प्रदाह और सूजन—छूनेपर दर्द मालूम होता है (कैड्मि, सल्फ, प्लैट)। हेमन्त ऋतुका प्रतिश्याय या सर्दी,—नाकमें फड़फड़ आवाज होती है—मानो उसमें एक कीड़ा घुस गया है, बहुत धूपमें गर्मीके उत्तापकी वजहसे बीमारियाँ।

**मुखमण्डल ।**—चेहरा पीली आभा लिये, रक्तहीन, मलिन या पीले रंगका (सिङ्को, लाई, ओपि, कैलि-मूर), नीली आभा लिये, चमकीला,—मानो तेल लगा हुआ है (ब्रम्ब, सेलिन, एपिस), और पतला। चेहरा फूला हुआ (आर्स, एपिस, लाई, मार्क, ओपि) चेहरेमें उत्ताप मालूम होता है (ऐमिल, ग्राई, कैमो, सिना, ड्लेप्स, नैट्र-आर्स, नेट्र कार्ब, नक्स-वोम, पल्स)।

कभी कभी विशेषकर कम्प ज्वर एकाएक रुक जानेपर चेहरेका स्नायुशूल, चेहरा मलिन और पीली आभा लिये, बहुत प्यास। चबानेके समय गण्ड,स्थिमें दर्द मालूम होता है। तीसरे पहर और रातमें (विशेषकर बायां) गाल लाल मालूम होता। मुखमण्डलकी त्वचा चमकीली,—मानो तेल लगा हुआ है (ब्रम्म, सोरिन, सेलिन)। चेहरेपर दुग्ध चिपिटिका या दुधिया पपड़ीकी तरह खुजलानेवाले दाने निकल आते हैं। बायें गालपर जखम (बेल, पायोड)। चिबुकपर काली नोकवाले कड़े व्रण निकलना (जेप्स कार्बो-ऐन, कास्टि, ग्रैफ, सेलिन)। हजामतकी खुजली रोगमें भब्बे के भब्बे मूँछके केश झड़ जाते हैं (ऐनाग्नि, श्ररम म्यूर)। दोनों ओठ सूखे, फटे और पपड़ीसे ढके या उनसे खून बहा करता है, जखम-भरे (एरम-ट्राई, ब्राई, कैल्के, कार्बो-ऐन, कार्बो-वे, कैमो, क्रोकस, ग्रैफ, इग्ने, मार्क, मार्क-कोर, सल्फ), दोनों ओठों के गामेमें तर जखम (ऐ-नाई)। ऊपरी ओंठ फूला (ऐपिस, बेल, ब्राई, कैल्के, ब्राई, मार्क-प्रोटो, नैट्र-कार्ब, सल्फ, जिङ्कम,—विशेषकर बच्चोंके=कैल्के, सोरिन)। निचले ओंठके बीचमें कड़ई घाव या दर्द। ओठके ऊपर मोतीकी तरह रस-भरे दाने, विशेषकर सविराम ज्वर रोगमें (क्रोटोन, ग्रैफ, लैके-कैन, रास) दोनों ओठोंमें चुनचुनी होती है और उनमें सुन्नपन पैदा हो जाता है। हनुके नीचेवाली ग्रन्थियाँ सब फूली हुई (ऐनाग्न, बेराई-म्यूर, कार्बो-ऐन, सेड्रो, कोना, हिपोजिन, केली-आयोड, लाई, मार्क-डाल, नैट्र-कार्ब, फाइटो, सोरिन, सिपि)।

**मुख-विवर।**—दांत-सब हवा लगनेसे दर्द करते हैं या छूनेपर दर्द करने लगते हैं (बेरा, लाई, स्टैफ)। चबानेके समय पेषणदन्तमें दर्द होता है। भोजनके बाद और रातमें दांतसे कान और गलेके भीतरतक खींचने और उखाड़नेकी तरह दर्द, गाल फूले और उठे हुए। क्षय हुए दांतकी जड़ ढीली हो जाती है, उसमें जलन और डंक मारनेकी तरह टपका करनेवाला दर्द पैदा हो जाता है, मसूढ़ेमें ठण्डी या गर्म चीज लगते ही तकलीफ मालूम होती है, मसूढा फूला और उससे कभी कभी खून निकलता है, मसूढेसे बदबू निकलती है। मसूढेमें अर्बुद (ब्रम-ऐसेट, थूजा)। दांतकी जड़में नासूर या जखम (ऐ-फ्लु, साइलि, श्ररम-म्यूर, कास्टि, नैट्र-म्यूर), मुँहका स्वाद नमकीन, जीभ सूखी और भूख न लगना, स्वाद तीता, उपवासके समय मुँहका स्वाद खट्टा या बदबूदार, पानी बहुत कड़वा मालूम होता है। सर्दी रोगमें

स्वाद-शक्तिका गायब हो जाना ( पल्स, साइलि, सोरिन )। उसमें रस रहनेपर भी जीभ बहुत सूखी मालूम होती है। जीभ भारी और बोलीमें जड़ता ( लैके, लाई, प्लम ), बच्चा बहुत देरसे बोलना सीखता है ( ऐगार )। जीभ बीच बीचमें लाल और कभी कभी सफेद मैलसे ढकी या नक़शा खिंचे रहनेकी तरह रहती है ( आर्स, मार्क, लैके, टैराक्स, ऐ-नाइट्रिक, रैनान-बाल्बो, रैनान-स्क्लीरेट ), जीभके दोनों पार्श्व दादसे भरे मालूम होते हैं। जीभके अगले भागमें जलन ( साइक्लै, नेट्र कार्ब, आर्स, बेप्टी, कोलो, लैके, सेङ्गिविन )। जीभके ऊपर ऐसा मालूम होता है, मानो एक टुकड़ा केश गिरा हुआ है ( कैलि बाई, सिलि, ऐलियम-सैट, नेट्र-फास )। जीभका कोई एक विशेष पार्श्व सुन्न और अकड़ा हुआ मालूम होता है। जीभके नीचे अर्बुद या जीभकी नीचेकी ग्रन्थिका फूलना ( ऐम्ब्रा, हिपोजिन, थूजा )। मुख-विवर, दोनों ओंठ और जीभ बहुत सूखी। तर रहनेपर भी सूखी मालूम होती है। ऊपरी ओंठकी भीतरी भागमें लाल छाले निकलते हैं। मुँहके भीतर जगह जगह जो जखम पैदा होते हैं उनमें यहाँतक कि पानी छू जानेपर भी दर्द होता है। मुँहकी भीतर और जीभके ऊपर रस-भरे दाने और जखम जिनमें बहुत जलन और उत्तेजना होती है,—विशेषकर खाद्य पदार्थ आदि छू जानेपर वृद्धि होती है, खून-भरी लारका स्राव ( ऐ-नाई, क्रोटेलस, मार्क-वाई ) बहुत लार बहना।

**गलेकी भीतर।**—कण्ठ बहुत सूखा मालूम होता है—पर रोगीके खाँसते ही साफ श्लेष्माभरा बलगम निकला करता है। तालुमूलकी श्लैष्मिक झिल्ली चिकनी और चमकीली रहती है ( एपिस, लेका-कैन, सिन्नस-कैन, पेट्रोल ) अर्थात मांसांकुर भरी नहीं रहती,—उपझिल्ली प्रदाह रोगाधिकारमें। कण्ठके भीतर ऐसा मालूम होता है, कि काष्ठ-शलाका ( लकड़ीकी सींक ) गड़ रही है ( डालिकस, आर्जेण्ट-नाई, हिप )। हर बरस होनेवाले गलेका जखम रोगमें कण्ठनाली मानो काँटोंसे रुकी है ( ऐल्यू, ऐनान्थि, ऐ-लैक, प्लम, सिपि ) और कण्ठके भीतर क्षय हुई त्वचा और जलन मालूम होती है, रोगी बहुत डरता है कि कहीं उसका गला न रुक जाये। उपजिह्वा बढ़ी हुई, गलेके भीतर-वाली पेशियाँ सब इतनी शिथिल हो पड़ती हैं कि खानेकी चीजें निगलनेके समय वह अन्ननालीमें न जाकर दूसरी राहमें चली जाती हैं, उपझिल्ली प्रदाह रोगके बादवाली गलेके भीतरकी पेशियोंके पक्षाघातमें भी ऐसा ही होता है

केवल पतली चीजें निगल सकता है, ( आर्जेण्ट-नाई, ऐल्यू ), कठिन पदार्थ सब गलेमें कुछ दूर तक जाकर वेगसे के ही जाते हैं या दुबारा ऊपर चढ़ आते हैं, निगला हुआ पदार्थ कण्ठनलीमें कुछ दूर जाकर ऐसा मालूम होता है, मानो किसी जखम-भरे अंशके ऊपरसे जा रहा है।

**पाकस्थली।**—शारीरिक और मानसिक अवसाद एवं राक्षसी भूख, विशेषकर संध्याके भोजनके पहले। नमकीन या कड़वी चीजें खानेकी इच्छा, मछली, दूध आदि खाना चाहता है, अरुचि। जो रोटी रोगी पहले पसन्द करता था, अब उससे अरुचि हो जाती है ( सिह्वी )। दुर्दमनीय प्यास—सन्ध्याके समय बहुत बढ़ जाती है ( कोकस, मैग-म्यू, सिपि )—मुंह लसदार। पेट खाली रहने पर अच्छा रहता है, सवेरे भोजन करने बाद रोगीको बेचैनी मालूम होती है, और उसे ज्वर भाव हो जाता है, भोजन करते समय चेहरे पर पसीना हो जाता है (ऐ-वेन, आर्जेण्ट, ओलि ऐन)। भोजनके बाद खाली डकार, मिचली, मुंहका स्वाद खट्टा, औंकाई ( साइक्यु, लाई, नक्स मस ), छातीमें जलन ( इस्काय, हिप, वैल्के, कैल्के-फास, नक्स ), हृदस्पन्दन ( कैम्फो, कार्बो-वे, कार्बो-ऐन, लाई ), उदरके ऊपरी प्रदेशसे वक्षकी ओर दबाव और गर्मी चढ़ती है। सवेरे मिचली, इच्छानुसार चीज़ खाने पर भी सुस्ती मालूम होती है। वमन, पहले खाई हुई चीजें और इसके बाद पित्त वमन ( ईस्यु, लाई ) और पाकस्थलीमें बहुत दबाव मालूम हुआ करता है। उदरका ऊपरी भाग फूला हुआ और छूने या अंगुलीसे दबाने पर उसमें दर्द होता है। उदरके ऊपरी भागमें मानो नाखून गड़ा रहा है, खींचन या ऐंठनकी तरह दर्द, कसकर धोती पहनने पर घट जाता है। उदरके ऊपरी भागमें जगह जगह लाली पैदा हो जाती है वक्षोस्थिके पीछे और पाकस्थलीके आगम द्वारपर मानो कुछ रुका हुआ है—ऐसा अनुभव होता है। बच्चा खाता पीता अच्छी तरह है, पर दिनों दिन दुबला होता जाता है ( ऐब्रोट, वैसिलिन, आयोड, सेनिक्यू, सार्सा), पेट फूल उठता है और कसकर वस्त्र पहननेपर आराम मालूम होता है ( ऐ-फ्लू—इसके विपरीत = हिप, लेके ), उदरके ऊपरी भागमें दबाव मालूम होना,—मानो पाकस्थलीमें कोई कड़ी चीज़ रखी हुई है नमक और नमकीन पदार्थोंकी बहुत रुचि (कैल्के, काष्टि )

**यकृत-प्रदेश।**—भोजनके बाद यकृत प्रदेशमें भार मालूम होता है। दर्द होता है, और फल जाता है, खायी हुई चीजें जितनी ही पचती जाती हैं, दर्द

और फूलन भी उतनी ही घटती जाती है। यकृतमें सुई गड़नेकी तरह दर्द (वार्वे, चेलिडो, ब्राइ, केलि कार्ब, नेट्रम-कार्ब,और कषावटका भाव, यकृत प्रदाह-भरा और फूला और रोगीके शरीरको त्वचा पीली या भूरी दिखाई देती है। बाईं ओर शरीर झुकानेपर यकृतमें अकड़न मालूम होती है। प्लीहा प्रदेशमें सुई गड़नेकी तरह और पीसनेकी तरह दर्द ( सियेनोथस ), प्लीहाका बढ़ना और प्रदाह (सियेनो, चिनिन-सल्फ, सिङ्को, डायाडिमा, फेरम-आयोड , लैके, नक्स), पेट फूला, कोष्ठमें वायु रहनेके कारण पेट गड़गड़ाना (डायस्को, डाल्का, गैम्बो, लाई, नेट्र-सल्फ, पल्स, सल्फ ), मिचली और आँतोंका शूल , वायु और आध्मान वायु निकलनेपर घटना [ कार्बो-वे, कोलो, हाइड्रेस्ट, वेरेट ]। आँतमें जलन [आर्स, कैन्थ, इरिजि, मेन्सि ]। खाँसनेपर वंक्षणीय छिद्रमें और अण्डकोषमें बहुत दर्द होता है, ऐसा मालूम होता है मानो कोषरज्जु छिन्न भिन्न हो गया।

मलान्त्र और मल ।—वायु छूटनेके समय रोगी भयभीत हो जाता है,कि कहीं पाखाना न हो जाये ( ऐलो, आयोड, ऐ-म्यूर, पोडो, सल्फ )। पुराना उदरामय और पतला पाखाना होना, मल पानीकी तरह—इसके साथ ही बोखार, मुँहसूखा और बहुत प्यास, दो कदम इधर उधर चलनेपरही बढ जाता है (वेल,ब्राई, कोलुचि, ऐ-आर्सेल) ; बदबूदार आध्मानवायु निकलती है, खराब नख निकलनेके साथ ही मलका पतलापन, ( प्रायः ही नाखूनमें दर्द होता है, आँगुलहाड़ा या नखका सड़ने लगना = नेट्र-सल्फ ), मल हरे रंगका, खूनमिला, पानीकी तरह और भूरे रङ्गका , साधारणतः दिनके समय ही अधिक पाखाना होता है, गाँठ या गोला बँधा मल निकलता है। पर्यायक्रमसे कड़ा और कोमल मल निकलता है। मलान्त्रकी निष्क्रियताकी वजहसे कब्जियत (ओपि, ऐल्यू)। कब्जियत, मल बहुत कड़ा, कष्टसे या चूर चूर होकर निकलता है ( मैग-म्यूर, ऐमोन-म्यूर, नेट्र-कार्ब ), मलद्वार संकुचित, फटा हुआ, उससे खून निकलता है और इसके बाद जलन हुआ करती है ( ऐमोन म्यूर, इग्ने, रैटान ), मलान्त्रमें नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द होता है। मलके साथ खून निकलता है ( ऐल्यू, कार्बो-वेज, क्रोटेल, लाई, पल्स, कैल्के-फास ],—डंक मारनेकी तरह दर्द पैदा करनेवाला ( ऐल्यु, एपिस, कास्टि,—चलनेपर बढना = कार्बो-ऐन ), मलद्वारसे रस निकला करता है ( कास्टि, ग्रैफ, सिपि, सल्फ ), मलद्वारके चारों ओर छोटे छोटे दाने,—दादकी तरह ( हिप, पेट्रोल, सिपि ) उद्भेद निकलना। मलान्त्र भ्रंश या काँच निकलना ( कैल्के, कास्टि, गैम्बो, पोडोफिल,

डानका, हाइड्रैस्ट, लैके,—मलद्वारमें जलन हुआ करती है—बवासीर रोगमें (एगारिड़ो, पौडो, सिपि)। मलद्वारमें दर्द और वेधनेकी तरह दर्द पैदा करने वाला, शिराओंकी सूजनसे पैदा हुआ अर्बुद (पोलिगोनम पाङ्ग)।

पेशाब।—मसाना या मूत्रग्रन्थि प्रदेशमें अकड़न और गर्मी मालूम होना, बार बार या एकाएक पेशाबका वेग (फास, रियुमेक्स, थूजा, ऐ फास, पेट्रो-सेल)—पेशाब रोक नहीं सकता (ऐलो, कोल्कै, मार्क-सोल, पल्स) बहुत ज्यादा पेशाब होता है। बहुमूत्र (ऐ-ऐसेट, आर्जेण्ट, चिमैफिल, सिक्वो, ऐ लैक्ट, लैक-डिफ्लो, ऐ-फास, स्क्विला, युरेन नाई, मार्क-कोर, मार्क-सोल, नेट्र-सल्फ),—बहुत प्यास, बहुत ज्यादा परिमाणमें पानी पीनेकी इच्छा,—मुँहमें पानी भर आया करता है और दिनों दिन क्षीण होता जाता है (आर्जेण्ट-मेट, आर्स, यूरेन नाई, लैक-डिफ्लो, म्यूरेक्स, हेलोन, मैग-सल्फ, मस्कस)। अन-जानमें पेशाब निकलता है—चलनेके समय (कास्टि, फेरम, जिङ्कम), खाँसनेपर (एपिस, कास्टि, स्किला, वेरेट) या हँसनेपर (हँसनेपर या छींकनेपर=नक्स वोम)। बहुत देरतक बैठे रहनेपर पेशाब नहीं होता (आर्नि, कैम्फो, क्लिमेट, हिप, लीरो, ऐ-म्यूर, पेट्रोल, रास,—आधे घण्टेतक चेष्टा करने बाद कहीं मूत्र-स्थली खाली होती है, पर रोगी सुस्त हो पड़ता है=मिडोरिनम), विशेषकर यदि कोई पास रहे तो (ऐ म्यूर, हिप)। पेशाबमें ईंटकी चूरकी तरह तली जमती है (आर्नि, चिनिन-सल्फ, सिपि, पैरिइरा, नाई)। काफीके अर्ककी तरह पेशाब। पेशाबके समय मूत्राशयमें नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द (मैन्सि)। मूत्रनलीमें उत्तेजना और जलन (आर्जेण्ट नाई, वार्बा, कैनाब-सेट, कैन्थ, लैके, मार्क-कोर,—प्रमेह रोगमें=चेलिडो, कोचलिया, मार्क-कोर, नक्स-वोम) और स्त्री-योनिके बाहरी भागमें उत्तेजना और खाल उधड़ जानेकी तरह अनुभव होना (क्रियोजोट)। पेशाब कर लेने बाद मूत्रनालीमें जलन और छेदनेकी तरह दर्द (कोपा, सार्सा, नेट्र-कार्ब)। खूनका पेशाब (एपिस, कैक्टस, कोल्कै, केन्थ, हैमा, मार्क-कोर, पल्स, टेरिब)। पेशाबके बाद मूत्रनालीसे श्लेष्मा निकलना।

पुं-जननेन्द्रिय।—शारीरिक दुर्बलता रहनेपर भी काम-प्रवृत्तिकी अधिक उत्तेजना। रमण आलिङ्गनके कुछ ही बाद अनजानमें वीर्यपात हो जाना (कैली-कार्ब, फास)। बहुत अधिक इन्द्रिय सेवनकी वजहसे उत्पन्न पक्षा-घात (नक्स-वोम, फास)। सबेरे कामोत्तेजना न रहनेपर भी लिङ्गमें कड़ापन हो

जाता है। मूत्रनलीसे लालामेहकी तरह सफेद श्लेष्माकी तरह पदार्थका स्राव, मुष्क शिथिल ( क्लिम, लाई, केल्के ) हो पड़ता है : बच्चोंका नितम्ब या चूतड़ पतला पड़ जाता है। मुष्क और उरुके बीचके अंशमें खुजली, खाल उधड़ जाना और पसीना निकलना ( लाइ, मार्क, नेट्र-कार्ब )। लिङ्गमुण्डके ऊपर, पोवकी तरह पुष्पिका ( फून्सी ) या सफेद रंगका पदार्थ जमा होता है (कालि, सिपि, नक्स-वोम)। लिङ्ग मुण्डकी जड़में खुजलाहट और चींटी रेंगनेकी तरह अनु-भव होना। जननेन्द्रिय प्रदेशसे बहुत बदबू निकलना (सार्सा)। विटप-देशमें केश न रहना ( ऐ-नाई ), शिश्न आदिकी शिथिलता और रमणके समय विलम्ब से वीर्य-पात, बहुत इन्द्रिय सेवनकी वजहसे मेरुदण्डमें उत्तेजना और क्लीवता या ध्वजभङ्ग।

**स्त्री-जननेन्द्रिय**।—रमण आलिङ्गनकी इच्छा न होना, योनिमें सूखापनकी वजहसे सङ्गममें तकलीफ होना। संगमके समय योनिमें जलन होती है, खासकर यदि रोगिनीकी त्वचा सूखी रहे और उसका मुंह सूखा हुआ हो एव रक्तहीन रहे तो यह लक्षण अधिक पैदा हो जाता है। असमयमें ऋतु और बहुत ज्यादा ऋतु-स्राव होनेकी वजहसे बन्ध्यात्व ( अरम-म्यू, नेट्र, प्लैट ), वक्षण या पुट्ठेमें जलन और छेदनेकी तरह तकलीफ और जरायुमें खींचन या ऐंठन। रोज सवेरे जरायु आदि योनिकी ओर धक्का देता हैं या दबाता है,—जरायुका बाहर निकल आना रोकनेके लिये रोगिनीको बैठ जाना पड़ता है। उरुपर उरु रखकर बाहरको ओर निकलना रोकती है=सिपि, योनिको हाथसे दबाकर बाहरी अंग रोक, अच्छा करती है=लिलि-टाइग्रि )। जरायु-भ्रंश रोगमें श्रोणि-देश या नितम्बमें दर्द (अरम, पल्स)। चित्त होकर सोने पर अच्छी रहती है, या पेशाव करनेके बाद मूत्रनालीमें छेदनेकी तरह तक-लीफ मालूम होती है ( पेशाव करनेके समय बढ़ना=केल्के-फास—मूत्रकृच्छ्रता के साथ=चिमैफिल-ऐम्बेल )। आर्त्तव—बहुत देरसे होता है और स्राव बहुत थोड़ा होता है या बहुत जल्दी जल्दी होता है और स्राव बहुत ज्यादा होता है। ऋतुस्राव होनेके पहले, समय और बाद सरमें दर्द; ऋतुस्रावके पहले दुःखित भाव और उत्तेजना, ऋतुस्राव आरम्भ होनेके समय विषाद; स्रावके समय उदरमें ऐंठन होती है। प्रत्येक मास आर्त्तव-स्रावके समय खून मिला बलगम निकलता है ( आयोड ), खूनमिली लार निकलना। बाधक रोगमें पकड़न। पहले बहुत देरसे रजःस्राव होता है, रजःरोध। प्रदर कषाय

या त्वचाको क्षय करनेवाला और कुछ हरे रंगका—सवेरे तलपेटमें आँतोंके शूलकी तरह दर्दके बाद स्वच्छ पानीकी तरह स्राव निकलता है, खुजलानेवाला स्राव, रोगिनी पीली हो जाती है ( कोलो-फिल, कास्टि, फेरम,—छोटे छोटे पीले रंगके दाग हो जाते हैं=सिपि )। प्रदर-स्रावके समय सरमें दर्द ( केलि-बाई, सिपि, ग्रैट ), पतला पाखाना होना, पेटमें दर्द और आँतोंमें शूल ( ऐमोन-म्यूर, कोलो, साइलि, जिङ्कम ) और आम मिला मल निकलना। चलनेके समय प्रदर-स्रावकी अधिकता ( इस्कुर, हिप, बोवि, कार्बो-ऐन, मैग-म्यूर, सार्सा )। योनिके बाहरी भागमें खुजलाहट और केश उड़ जाना। कामाद्रि-प्रदेशमें छोटे छोटे खुजलानेवाले दाने निकलना। अन्तःसत्वावस्था ( गर्भावस्था ) में मिचली, और वमनकी अधिकता पैदा हो जाना, सवेरे वमन,—फेनभरा पानीकी तरह श्लेष्माका वमन होता है, मूत्रकृच्छ्रता, लालामूत्र, नमक खानेका आग्रह प्रकट करता है, वक्षमें अधिक रक्त संचय होता है, कलेजा धड़कना, अर्श, खाँसी और अनजानमें पेशाब होना। प्रसवका दर्द,—वेग बहुत धीरे धीरे होता है, क्षीण वेग,—बहुत उदासी और नाना प्रकारकी विपत्तिकी आशंका बनी रहती है। बच्चोंको स्तन पीनेवाली अवस्थामें केशका क्षय हो जाना। बच्चा स्तन नहीं पीना चाहता। माताके मुँहमें जखम। स्तनमें छुरी मारनेकी तरह दर्द, स्तन-वृन्तके नीचेवाली जगहमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। दोनों स्तनोंमें दर्द बहुत होता है और स्पर्श सहन नहीं होता।

**श्वासयन्त्र।**—स्वरभङ्ग, स्वरनालीमें सूखापन मालूम होता है, और कण्ठके भीतर स्पर्श बिलकुल ही सहन नहीं होता, सवेरे स्वरनालीमें बहुत ज्यादा कफ सञ्चय हुआ करता है। क्षीण-स्वर, बोलनेपर थक जाता है(स्टैनम)। श्वास प्रश्वासमें बाधा प्राप्त होती है और उससे बेचैनी पैदा हो जाती है, जरा भी तेज़ चलनेपर हाँफ जाता है ( पल्स, साइलि,—विश्राम करने पर धीरे धीरे हाँफना घटता है=नेट्र-सल्फ ), निर्मल वायु सेवनके समय और दोनों बाहु हिलानेपर घटना। कभी कभी श्वास रुकनेका उपक्रम हो जाता है ( कोफी, योड्रन, क्लोरम कूप्रम-ऐसेट, कैली-आयोड, लैके, लेक्टियु वाईं, लोरो, मिफाइटिस, नक्स वोम, स्प जि, टैबाक )। खाँसी,—कण्ठमें या उदरके ऊपरी भागमें खुजलीसे पैदा हुई ( कण्ठमें खुजलाहटकी वजहसे पैदा हुई खाँसी=एक्टि रेस, इग्नूला, कैली-बाई, लैक-कैन, लेक्टियु-वाई, फास, रास, स्पञ्जि) श्लेष्मा निकलना, सवेरे माथेमें इस ढङ्गका दर्द पैदा होता है मानो माथा फटा जा रहा है और माथेमें हथौड़ी

से कोई बारबार चोट पहुँचाता है। इस ढंगकी तकलीफके साथ ही पीले रंगका या खून मिला या श्लेष्मामय कफ या बलगम निकलता है (पीले रंगका = डेफनी; हाइड्रैस्ट, केली-सल्फ, लाई, ऐ-नाई, ओनोयेकोर, पल्स, स्टैन—खून मिला = ऐ-फास, एकोन, क्रोटोन, डायेडेमा) खाँसते खाँसते अनजानजानमें पेशाब (ऐ-फास कास्टि, सोरिन, पल्स, स्क्विला, वेरेट) यकृतमें सुई या नोकोली सलाई बेधनेकी तरह दर्दका अनुभव होना (इयुपेट-पार्फोल): आँखकी पानीसे दोनो गाल भर जाते है (ऐगार, कैम्फ सिपा, इयुपेट, ग्रे फ, सेबाड, स्क्विला)। खाँसीका बढना—तेजीसे चलने और शरीर हिलानेपर (ब्राई, फेर, क्रियो, साइलि), लम्बी साँस लेनेपर (ऐ-बेन, ब्रोम, कैल्को, कैल्फो,डिजिट, डालका, हिप, केली-बाई, मिनिरोन, पल्स, रियुमेक्स) और शय्यामें चित होकर और मुँह ऊपर कर सोनेपर, (ऐगार, ऐमोन-म्यूर, केली-ब्राई, फास), शय्यामें देह गर्म होनेपर (ऐण्टि-टार्ट, नक्स-मस,—घट जाता है = कैमो, केली-बाई), खाली घूंट लेनेपर, पानी आदि पीनेके समय (ऐकोन, आर्स,हायो, लैके, मैन्सि, मिफाइटिस, नक्स-मस सिपि, सोरिन, ड्रोसेरा, स्क्विला), और खट्टी चीजें खानेपर खाँसी बढ़ जाती है (सिपि)। क्षुप खाँसी, वायुनलीका प्रतिश्याय या सर्दी,—निर्मल साफ श्लेष्मा निकलता है। खाँसी,—खून मिला श्लेष्मा-मय बलगम। सूखी खाँसी,—खाँसने पर वायुनलीमें घड घड शब्द होता है, उपजिह्वा बढ जानेके कारण खाँसी,—सोनेपर बढ़ना (क्रोटोन-टिग, हायो, ऐल्यू, मार्क-बिन-आयोड)।

वक्ष।—वक्षके भीतर कसावटका भाव और दर्द। वक्षके भीतर और पार्श्वमें नोकोली सलाई गडनेकी तरह दर्द और श्वासका छोटापन,—विशेषकर लम्बी श्वास लेनेपर बाएं वक्षसे छातीको भेदकर बाएं पृष्ठ फलक तक छेदनेकी तरह दर्दके साथ खीचने या जकड जानेकी तरह अनुभव होना।

हृत्पिण्ड।—छाती धडकाती है (अरम-म्यू, कैक्ट, कैल्सी, लोरो, लिलि-टाई, लिथिया-कार्ब, लिसिन, नक्स-मस, ऐ-आर्सेन, बहुत सुस्ती मालूम होना =, कैल्के-आस्ट्रि—सरमें दर्दके साथ = नेजा) और रोगी घबडाहट प्रकटकरता है, सोने पर (लैके) बाई करवट सोनेपर बढना (डिजिट—बाईं करवट सो नहीं सकता = डेफ), हृद्पिण्डके प्रबल स्पन्दनकी वजहसे समूची देह काँपा करती है (एपिस, अरम, ड्रेकेन, सेनेगा, स्पाइजि), कभी कभी ऐसा मालूम होता है कि उदरमें कोई एक शक्ति उठकर हृद्पिण्डको दबा रही है, सवेरे कलेजा धड़कना—आशङ्का-जनक और ... (... ऐमोन-कार्ब,

ब्यूफो ), शरीर हिलाने या शारीरिक परिश्रमके समय ( डिजिट, फेरम, स्ट्रैफ) बाईं करवट सोने बाद ( फास ), सो जानेपर ( कैल्के-सल्फ ) और नींद खुल जानेपर कलेजेकी धड़कनका बढ़ जाना ( ब्यूफो, कैल्के, लैके, फास—भयानक सपने देखकर जाग पड़नेपर=रास, सल्फ)। हृत्पिण्ड और धमनीकी गति जभी तभी रुक जाती है,—वृद्धि=बाईं करवट सोनेपर। भोजनके बाद श्वास-प्रश्वासमें व्याघात और कलेजा धड़कना ( ऐम्बार, ब्यूफो, कैल्के, कैम्फो, कार्बं-वेज, ड्रग्ने, नाईं, ऐ-नाईं, नक्स-वोम, पल्स—भोजनके बाद रुका हुआ श्वास-प्रश्वास= मैग म्यू, सार्सा )

**गर्दन और पीठ।**—गर्दनके पिछले भागकी अकड़न और दर्द, गला और सरके पिछले भागमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। ग्रीष्मातिसार रोगमें बच्चोंकी गर्दन और कण्ठ पतला हो जाता है, दुबला ( ऐ ऐसेट, आर्स, कैल्के, सिङ्को, फेरम आयोड, सार्सा,—जवान आदमियोंके उदरामय रोगमें दुबलापन=मिडोरिन )। खाँसनेपर फूली हुई ग्रीवा ग्रन्थिमें दर्द होता है, बगलमें पपड़ीसे ढका या सूखा जखम निकल आता है। कमरमें ऐसा दर्द मालूम होता है, मानो चोट लग गयी है और सुन्न मालूम होना,—विशेषकर सवेरे, कमरमें सुई गड़नेकी तरह या छेदनेकी तरह टपकका दर्द। त्रिकास्थि-प्रदेशमें ऐसा दर्द मानो चोट लग गयी है। मेरुदण्डमें अधिक चेतना, पीठमें अकड़न मालूम होना, किसी कड़ी चीजमें पीठ दबाकर सोनेपर आराम मालूम होता है।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—कन्धेकी सन्धिमें अकड़न और इस तरहका दर्द मानो मोच आ गयी है। अँगुलीकी सन्धियाँ सब अकड़ी हुईं अंगुलियाँ,—सब सहजमें ही सिकोड़ी और फैलाई नहीं जा सकतीं। लिखनेके समय हाथ काँपता है। हाथकी त्वचा, विशेषकर नखके चारों ओरकी त्वचा सूखी और फटी हुई। कुनख ( कैल्के, मार्क, रास, साइलि ),—नखके चारों ओर प्रदाह ( नेट्र-सल्फ )। तलहत्थीके ऊपर मसे ( ऐनाक ), अंगुलीके ऊपर मसे [ कैल्के, कास्टि, डालका, ऐ-नाईं, थूजा ]। कर-स्वेद या हाथमें पसीना [कैल्के कास्टि, केली-बाई, ऐ-नाईं, पेट्रोल ]। उरु-शिखर मानो मोच खा गया है, इस तरहका और सुई गड़नेकी तरह दर्द मालूम होता है। दाहिने उरुसे घुटनेतक खींचनकी तरह दर्द। हाथ-पैरोंके गांसोंमें अकड़न, कण्डार सब सिकुड़े और दर्द-भरे मालूम होते हैं [ ऐमोन-म्यूर, कास्टि, साइमेक्स ]। उरुकी

पेशियाँ सब फड़का करती है। बैठनेके समय जानु-सन्धिमें अकड़न मालूम होती है। जंघाकी पोटलीकी पेशीमें ऐंठन,—चलनेके समय [ कार्बो-ऐन, रास )। दोनों पैर बहुत,चंचल,—रोगी दोनों पैर बराबर हिलाये बिना रह नहीं सकता ( इग्ने, जिङ्कम, वेलि )। पैर और चरणमें बहुत भार मालूम होता है। जानुके गासेमें दादकी तरह उद्भेद। दोनों पैर, विशेषकर गुल्फ-सन्धि सुन्न मालूम,होती है। बैठने या चलनेके समय गुल्फ-सन्धि अवश और अकर्मण्य मालूम होती है। निचले पैरकी शिराएँ सब फूली या फैली मालूम होती है ( हैमा, ऐ-फ्लू, लाई, पल्स )। दोनों पैर दुबले। पैरका अँगूठा लाल हो उठता है और चलने या खड़े होनेके समय फाड़ने या डंक मारनेकी तरह दर्द मालूम होता है। तलवेमें जलन या बहुत ठण्ढक मालूम होती है। पैरका पसीना रुका रहता है। कादर या गट्ठेमें सुई गड़नेकी तरह तकलीफ होती है।

**सार्वाङ्गिक** ।—दोनो बाहु चीण और भारी मालूम होते हैं। हाथ-पैरमें ऐसा मालूम होता है कि झुनझुनी आ गयी है। हाथ पैरोंमें विशेषकर हाथ और पैरकी अंगुलियोंके अगले भागमें चुन-चुनी होती है, बाहु और हाथ एवं जंघाकी पोटली वगैरह प्रदेशमें ऐंठन होती है ( कूप्रम, हायो, रोबिनिया, प्लम्ब)। दाहिना हाथ फूला। हाथ-पैर हिलानेके समय मटमट करता है (केलो-बाई, केलो कार्ब )। ताण्डव रोग—रोगी पासकी चीजोंपर ध्यान न देकर जोरसे उछल पड़ता है, माथेका दाहिना पार्श्व फड़कता है या रह रहकर हिल उठता है—मनमें किसी तरहका डर पैदा हो जानेके बाद, सवेरे शय्यासे उठनेके पहले बहुत कमजोरी मालूम होती है। रोगी शय्यागत हो पड़ता है और अपनी कमजोरी समझकर पड़ा रहता है। आजन्म पैशिक सङ्कोचनकी वजहसे विकृत-आकार ( बाहरी दवाओंकी मालिशकी जरूरत रहती है )। तकलीफसे आँख में पानी भर आता है ( तकलीफसे रोता है=काफि, स्लोन, प्लैट )। शिराका फूलना या फैलना ( ऐ-फ्लू, हैमा, लाई, पल्स,), अच्छी तरह खाने नहानेपर भी रोगी दिनों दिन दुबला हो होता जाता है ( ऐब्रोट, आयोड, सैनिक, टियुबर्क)। क्रोध, दुःख, भय, मर्म्म-पीड़ा या बहुत दिनोंका अपकार याद आ जानेकी वजह से बीमारियाँ ( स्टैफ )।

**त्वचा** ।—शरीरमें जगह जगह चुनचुनी होती है। शरीरकी त्वचा लाल हो उठती है। किसी तरहकी खुजली या उद्भेद नह निकलते, जीभ

जल जानेकी तरह मालूम होती है—मानो बहुत दिनोंसे बहुत ज्यादा नमक व्यवहार करता आया है, लाल, खुजली भरी बड़े बड़े लाल दाग निकलकर तेज खुजली पैदा कर देते हैं। समूची देहमें डंक मारनेकी दर्द मालूम होनेके साथ ही लाल फुन्सियोंसे भर जाता है। बहुत अधिक परिश्रम करने बाद आमवात (कौना), पुराना या कभी कभी पैदा होनेवाला आमवात या शीत-पित्त (आर्स कैल्को, क्लोरेल, हिप, लाई, रास)—शीत और ज्वराधिकारमें (आर्स, रास)। सन्धि प्रदेश और जरायु रोगमें (एपिस, बेल, पलस, सिपि),—खुजलानेपर लाल हो उठता है,—बहुत ज्यादा खुजलाता है। सन्धियोंके गांसेमें खुजलीके दाने पैदा हो जाते हैं और उससे त्वचाको चय करनेवाला रस निकला करता है, गहरा, फटा-फटा पपड़ी जमा जखम। हाथ पैरके गांसेको और पपड़ी जमा जखम पैदा हुआ करता है। शरीरकी त्वचा मलिन,-रूखी और सिकुड़ी हुई या हरित पाण्डु-वर्ण। लाल फोड़े, कुनख या नख-शूल,—नखके चारों ओर की त्वचा सूखी और फटी हुई (ग्रैफ, पेट्रोल)। मलद्वारके चारों ओर और गर्दन के पिछले भागमें केशोंके सिरेपर दादकी तरह घने दाने पैदा हो जाया करते हैं (जानुके गांसेमें=हिप, ग्रैफ)। अकौता—त्वचा क्षय करनेवाला, लाल और सदाह मिला,—केशसे ढके अंशके किनारे किनारे अधिक दिखाई देता है, बहुत ज्यादा परिमाणमें नमक खाना या समुद्रके किनारे रहने या समुद्रमें घूमने पर बढ़ना।

**निद्रा।**—निद्रित अवस्थामें बहुत तरहके सपने देखता है—मानो घरमें चोर घुस आया है और नींद खुल जानेपर समूचा मकान खोज लिये बिना उसे विश्वास नहीं होता कि सपना झूठा था (सोरिन)। बार बार जम्हाई और अङ्गड़ाई लेना, शरीर हिलाना बहुत ही बुरा मालूम होता है, औंघाई आती रहनेपर भी नींद नहीं आती (बेल, कैमो, ओपि)। दिनमें औंघाई और रात में नींद न आना। सपनेमें घूमना या निद्रावस्थामें घूमना इत्यादि (इग्ने, केली-फास)। बहुत चिन्ता या तीव्र शोककी वजहसे नींद न आना। रातमें एक बार नींद खुलनेपर फिर सहजमें नींद नहीं आती। ज्वालामयी या अनिवार्य तृष्णाके सपने। सोया सोया चौंक उठता है और बोलने लगता है (कैमो, इग्ने कैली-कार्ब, पलस)। उद्वेगपूर्ण या अशान्ति जनक निद्रा, स्पष्ट कामोद्दीपक सपने, बहुत देरतक स्थायी लिङ्गका कड़ापन और वीर्य-स्खलन। रातमें माथेमें खून दौड़ा करता है। घर्म्म-जनक उत्ताप पैदा हो जाता है। पसीना और

धमनी आदिमें टपक मालूम होती है और कलेजा धड़का करता है। रातमें निद्रितावस्थामें कण्ठरोध हो जाता है और मुंहमें दबाव मालूम होता है।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—ज्वरका सूचना अवस्था, कम्प होनेके भयसे रोगी कातर हो पड़ता है, आलस्य, सर-दर्द और प्यास पैदा होते ही रोगी समझ जाता है कि अब कम्प पैदा हो जायगा, शीतावस्था,—दिनके १० बजेसे ११ बजेके बीचमें प्रचण्ड और दीर्घ-काल व्यापी शीत पैदा हो जाता है—पैर, हाथ या पैरकी अंगुली या नितम्ब देश (जेलस) से शीतका आविर्भाव होता है और ओंठ तथा नख-सब नीले हो जाते हैं (चिनिन सल्फ, युपेट-पर्पि, थूजा), प्रबल तृष्णा,—बार बार और अधिक परिमाणमें पानी पीता है (ब्रा.इ.), ऐसा सर-दर्द मानो माथा फट जायगा, मिचली और कभी कभी रोगी एकदम बेहोश हो जाता है। दिनके १० बजनेके साथ भयानक प्यास और कम्प, हड्डियोंमें उखाड़नेकी तरह दर्द, नख नीले और दांत कट कटाया करते हैं। उत्तापावस्थामें अधिकतर प्यास, असह्य सर-दर्द—मानो अनगिनती हथौड़ोंसे माथा ठोंका जा रहा है, आच्छन्न भाव या होश न रहना (कैक्ट ओपी, लोरो, मैन्सि) या दृष्टि-लोप (पल्स) इसके साथ ही सुस्ती और उत्ताप बहुत दिनोंका रोगी इतना कमजोर हो पड़ता है, कि उसे बाध्य होकर लेटे रहना पड़ता है और मिचली तथा कै हुआ करती है (इपिक, इयुपेट)। ऊपरी और निचले ओंठपर मोतीकी तरह ज्वरके दाने निकलते हैं (नक्स, ऊपरी ओठके ऊपर=रास), और दोनों ओठोंके संयोग स्थानपर जखम हो जाता है, पसीनेवाली अवस्थामें प्यास, पसीना बहुत ज्यादा, पसीना होनेपर धीरे धीरे सभी तकलीफें घट जाती हैं—पर पसीना होनेपर भी सर-दर्द नहीं घटता (सैब्बियु—पसीना होनेपर सर-दर्दका बढ़ना=युपेट), थोड़ा भी शरीर हिलानेपर बहुत पसीना होता है—जाड़ा लगते रहनेपर भी (ब्राइ सोरिन),—पसीनेसे खट्टी गन्ध।

**वृद्धि।**—दिनके १० बजनेके समय, समुद्रके किनारे वास करनेपर, धूपमें या आगके उत्तापसे, मानसिक परिश्रमके बाद, बोलनेपर, पढ़ने या लिखनेपर, चलने बाद, गर्म भोजनकी चीज छूने या मुंहमें हवा खींचने पर (दांतका दर्द), ठण्डे पानीय पीने या सोने बाद (खांसी और कलेजेमें धड़कन), बाईं करवट सोनेपर, शरीर हिलाने या परिश्रम मात्रसे, सोये होकर खड़े होनेपर, (कमरमें दर्द सोने बाद, रमणके बाद और पूर्णिमाके समय।

भोजनके बाद, रोटी, खट्टे पदार्थ, नमक या शराब पीने और भोजनके बाद, सवेरेका भोजन करने और छूने या दबानेपर।

**उपशम**।—निर्मल वायु सेवन करनेपर, ठण्डे पानीसे नहानेपर, उपवास करनेपर, दोपहरके भोजनके बाद, दाहिनी करवट सोनेपर, कड़ी शय्यापर पीठके बल सोनेपर, कमकर वस्त्र पहननेपर, मलने या रगड़ने बाद (सरमें चक्कर, सर-दर्द) और हाथ हिलानेपर (श्वास यन्त्र)।

**सम्बन्ध**।—**अनुपूरक**।—एपिस-मेलिफिका, सिपिया, बैप्सिकम,—इसके बाद और पहले दोनों ही समय नैट्र म्यूर लाभदायक है। नयी बीमारीमें जिन सब लक्षणोंके रहनेपर इग्नेशियाका प्रयोग हुआ करता है, पुरानी बीमारीमें उन्हीं सब लक्षणोंमें नैट्रम-म्यूरियैटिकमकी जरूरत पड़ती है। इसके बाद सिपिया और थूजाका प्रयोग होता है। ज्वरके प्रकोपके समय किसी तरह भी इसका प्रयोग न करना चाहिये। नैटम-म्यूरके प्रयोगके बाद सरमें चक्कर आना, सर-दर्द या कमजोरी यदि बहुत दिनोंतक स्थायी रहे तो नक्सका प्रयोग करनेपर ये सभी लक्षण आराम हो जाया करते हैं।

**तुलनीय**।—जली हुई या चित्र-विचित्र जीभमें—आर्स, रास, केली-बाई, रैन (खट्टापन), व्याधिग्रस्तके साथ अजीर्ण—नैट्रम-सल्फ, आँसू जाना—पल्स, छातियोंका सर-दर्द—केल्के-फास, धूप लगनेके कारण सर-दर्द=ग्लाइजि, जेल्स, ग्लोनोयन, ओंगु, सर-दर्दके कारण आगिका अन्धापन—केली-बाई, आइरिस, सर-दर्दके साथ खाँसी,—ब्रायो, सल्फ, खाँसनेके समय पेशाब हो जाना—फेर, कास्टि, पल्स, राक्षसी भूखपर दुबला—आयोड, पीठपर बोधारके दाने—हिपर, रास, आर्स, उद्वेग और पक्षाघात ग्रस्त,—जेल्स, स्टैफ, मेरुमज्जाकी उत्तेजना, कमरमें दर्द—केली-कार्ब, हृत्पिण्ड-प्रदेशमें सर्दी मालूम होना—पेट्रोलियम, मुँहपर तेलहा पसीना,—ब्रायो, गुह्यद्वारमें मानो कुछ अटक गया है,—सिपिया, मलान्त्रका सङ्कोचन—लैके, बेलाडो, कास्टिक, ओपियम इत्यादि, ऋतुस्रावके समय विषाद,—लाइकोप, सिपिया, हृत्पिण्डमें सुई गड़नेकी तरह दर्द,—स्पाइजि आर्स, केली-कार्ब, कार्बो-वेज, लैके, सल्फ, पैरमें पानी लगना—लाइकोपो, गंभीर या सोचनेके विषयोंपर हसना या उपेक्षा करना—ऐना, फास्फो, लाइकोपो, जीभमें केश मालूम होना,—साइलिसि, आँखसे बहुत काम लेनेकी वजहसे सर-दर्द—आर्स।

**अनुकूल सम्बन्ध**।—बेल, ब्राई, केल्के, लैके, लाई, फास, पल्स

रास , सिपि, साइलि, सल्फ, कैली-सल्फ , नेट्र-सल्फ , कैल्के-फास , फेरम-फास ।

**सदृश ।**—आर्स, रास, कैली-बाई, टैराक्स, रेनान स्प्लिरेट, नेट्र-सल्फ, पल्स, सिपि, इग्ने, कैल्के-फास, साइलि, जेल्स, ग्लोन, सेंक्विन आइरिस, लिथि-कार्ब, लाई, कैप्सि, ब्राई, स्पिला , कास्टि, पल्स, हिप, रास, नक्स, ऐग्नोट, आयाड, सेनिक सार्सा, टियुक्क्युलिनम, कैली-कार्ब, सिङ्को, ऐ-सल्फ, लैके, वेरेट ।

**दोषघ्न ।**— नाइट-स्पि-डाल्स—सूंघना ; फास्फोरस ( या भोजनमें नमक ज्यादा खाना ), आर्सेनिक ( समुद्रके पानीमें नहाना ) ।

**शक्ति ।**—६ ठे शततमिकसे १००० शततमिक क्रम ।

**क्रियाका स्थायित्व ।**—४० से ५० दिन ।

---

## नेट्रम-नाइट्रिकम ।

## (NATRUM NITRICUM)

**दूसरा नाम ।**—नाइट्रेट आव सोडा ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचूर्ण और द्रव तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है'— कब्जियत , खूनकी कमी , कमजोरी , उदराध्मान , कानका दर्द; कानका प्रदाह ।

**उपयोगिता और आभास ।**—पेट फूलना और पेटमें वायु होनेके कारण पैदा हुए अन्त्र शूल आदि रोगोंमें इसका फायदा दिखाई देता है । उदरकी पेशीका पीछेकी ओर प्रबल खिंचाव , इसके अन्त्रशूलका प्रधान निर्णायक लक्षण है । दर्द-भरी कब्जियत, खूनका न रहना , और शरीरमें बहुत सुस्ती मालूम होना—अवस्था विशेषमें इससे आराम किया जा सकता है । होमियोपैथीके सदृश-विधानमें जैसे, "ऐकोनाइटम" तन्तुवायु या बायोकेमिकमें जैसे फेरम फास्फोरिकम है, भिषक प्रवर रेडिमेचर "नेट्रम नाइट्रिकम" का भी उसी तरह प्रादाहिक रोगोंकी पहली अवस्थामें व्यवहार करते थे ।

## लक्षणावली।

**मन।**— बहुत अधिक मानसिक उत्तेजना (मानसिक अवसाद)।

**मस्तक।**—माथेमें जड़ता, ऐसा मालूम होना, मानो बहुत अधिक पड़ा है।

**कान।**—कर्ण-पटहमें दर्द मालूम होना। कर्णशूल—सन्ध्याके समय कानमें दर्द पैदा हो जाता है,—बायां कान गर्म और दाहिना कान ठण्डा (दाहिना कान गर्म और बायां कान ठण्डा=केलि-कार्ब,—एक कान ठण्डा और दूसरा कान गर्म=चेलिडो), बायें कानसे यह उत्ताप कानके पीछे या कनपटीको पार कर ललाटमें जा पहुँचता है।

**पाकस्थली और अंत्राशय।**—मुँह और कण्ठमें बहुत ही बेचैन कर देनेवाली जलन और खुश्की मालूम होना। ओंठ और जीभमें तांबेके जंगकी तरह स्वाद। खट्टी डकार, आध्मान वायु, पेटके ऊपरी भागमें और छातीमें दबाव मालूम होना (केमो, फास) वृद्धि=शरीर हिलानेपर, घटना—डकार या वायु निकलनेपर। अन्त्रशूल रोगमें उदरकी पेशियां बड़े वेगसे मेरुदण्डकी ओर खिंचती हैं (प्लम्ब, आर्स, ककुल, जिङ्क, टैबाक)।

**मल।**—कब्जियत, गांठें सब बड़ी (प्लम्ब), बड़े कष्टसे (ऐल्यू, लैक-डिफ्लो) और धीरे धीरे मल निकलता है और अन्तमें ऐसा मालूम होता है, कि मलान्त्रमें मलका कुछ अंश रह गया (केली-कार्ब, नक्स-वोम, लिल-टाइग्रि, लाई, मार्क, सिनेपिस, सल्फ)।

**पेशाब।**—मूत्रनालीमें श्लेष्मा अधिक पैदा हो जाना (हाइड्रैस्ट, टेरिब) बार बार और बहुत बेचैन करनेवाला पेशाबका वेग, बहुत गर्मी और बहुत ज्यादा पसीना होनेपर भी बहुत ज्यादा पेशाब होता है, पेशाब सफेद और उसका आपेक्षिक गुरुत्व बहुत अधिक रहता है।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—शरीरके ऊपरी अंशसे लेकर बाहु की राहसे सर्दी महीन सूतकी तरह, चारों ओर फैल जाती है और १५ मिनिटों तक शय्यामें सोने बाद सारा शरीर गर्म हो जाता है। कभी कभी कंपकंपी पैदा करने वाली सर्दी मालूम होना। पैरसे लेकर पैरकी पोटलीतक बरफकी तरह ठण्डा हो जाता है और रोगी उसे अनुभव करता है। बांये पैरका निचला आधा अंश

तरह ठण्डा। सामूचे बायें कानमें जलन करनेवाला उत्ताप मालूम होना, और दाहिना कान ठण्डा मालूम होता है, थोडी ही देर बाद बायें कानमें गर्मी पैदा होकर, बाईं कनपटीमें फैल जाती है और ऐसा दर्द मालूम होता है, मानो बाया ललाट भीतरको ओर दब रहा है। बहुत सुस्ती, बढना=प्रत्येक बार शरीर हिलानेपर, विशेषकर सीढी चढनेके समय (सिपि, बैठे रहनेकी अवस्थामें अधिक मालूम होता है=फेलो नाई), खूनकी कमी (केली-कार्ब, फेरम-फास)।

**वृद्धि** ।—परिश्रम करनेपर और सीढी चढनेके समय।

**घटना** ।—डकार आने या वायु निकलनेपर।

**सम्बन्ध** ।—**सदृश** ।—प्लम्बम (सीसेका विष लगनेपर), कैमोमिला, फास्फोरस, केली कार्बोनिकम, बकुलस, आर्सेनिकम, टैबाक (तलपेट), केली-नाइट और सिपिया।

**शक्ति** ।—२ रा या ६ ठा दशमिक विचूर्ण।

---

## नेट्रम-नाइट्रोसम।

(NATRUM NITROSUM)

**दूसरा नाम** ।—नाइट्रेट आफ सोडियम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—विचूर्ण और तरल रूपमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास** ।—सन्यास, रातमें पतले दस्त, बेहोशी, हृदशूल, सारा शरीर नीला होना, लक्षणमें लाभदायक है।

**सम्बन्ध** ।—**तुलनीय** ।—एमिल नाइट्रेट, ग्लोनोयन, नाइट्री।

**दोषघ्न** ।—काफी।

**शक्ति** ।—१x से ३x-तक।

---

## नेट्रम-फास्फोरिकम ।

(NATRUM PHOSPHORICUM)

**दूसरा नाम ।**—फास्फेट आव सोडा।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचूर्ण और तरल क्रम तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमे लाभदायक है;—अम्लत्व (विशेषकर बचोंको), आँखोका प्रदाह, बहुमूत्र, अजीर्ण, अन्त्रशूल, विसर्प, पाकाशयका शूल, गण्डमाला, ग्रन्थियोंका फूलना, गलगण्ड, वात, श्वेत-प्रदर, यक्ष्मा, वन्ध्यात्व, सूतकी तरह क्रमि, आमवात, वृहत और लम्बी क्रमि।

**उपयोगिता और आभास ।**—यद्यपि नेट्रम फास्फोरिकम दवा बायोकेमिक शास्त्रके प्रवर्त्तक डा० सुसलरकी चलायी हुई है तथापि डा० फेरिङ्गटनने सदृश विधानके मतसे इसका प्रतिपादन कर नीचे लिखे कई निर्णायक लक्षण बताये हैं, (१) रातमें रोगीके मनमे एक तरहका ऐसा डर पैदा हो जाता है, जो कहा नहीं जा सकता,—मानो कोई विपत्ति आना ही चाहती है। (२) अस्पष्ट दृष्टिके साथ सर-दर्द। (३) ऐसा अनुभव होना कि जीभपर एक बाल कड़ा केश गिरा हुआ है। (४) खट्टी डकार और खट्टे पानीयकी तरह वमन। (५) अन्त्रशूल और अम्लत्वकी वजहसे उदरको पेशियोंका सिकुड़ना फैलना। (६) क्रमि लक्षण,—नाकके अगले भागमे और मलद्वारमें खुजलाहट। (७) उदरामय,—मल हरा, पीला निकलता है और पाखानेके बरतनमें चारों ओर छिटक जाता है, वृद्धि—सवेरे शय्यासे उठनेपर और थोड़ा इधर उधर घूमनेपर हो। (८) मूत्रस्थली (मूत्राशय) मे शिथिलता मालूम होना। (९) रातमें प्राय अनजानमे वीर्यपात हो जाया करता है। (१०) हृत्पिण्डमे दर्द और बेचैनी मालूम होना। प्रत्यङ्ग आदि तथा पैरके अँगूठेमे और हृत्पिण्डमे दर्द, निम्नाङ्गका दर्द अच्छा हो जानेपर हृत्पिण्डमे दर्द पैदा हो जाता है। (११) पेशी और कण्डरा आदिका सङ्कोचन। (१२) गुल्फ-प्रदेशमे अकौताकी तरह फुड़े निकलना और खुजलाना। (१३) छोटी सन्धियोंका वात और नया सन्धि-वात।

## लक्षणावली।

**मन।**—जिस रातमें वीर्यस्खलन हो जाता है उसके दूसरे दिन, दिनभर रोगी उदास रहता है ( ऐ-फास, सिपि ), नैराश्ययुक्त, पढ़ने लिखनेमें मन नहीं लगा सकता। रोगीको ऐसा मालूम होता है मानो उसे श्लेष्मा-ज्वर हो जायगा। दुःसम्वादकी आशंका [ केल्के-फास ]। नींद खुलनेपर अकारणही डर जाता है ( नेट्र-मूर, सफ्लि, स्ट्रेमो—बालकोंको रातमें भूतका भय मालूम होता है=केली-फास )। सामान्य कारणसे ही चौंक उठता है ( कक्कुर, ऐ-नाई, नेट्र-मूर, सोरिन )। स्मरण शक्तिका लोप हो जाना ( ऐनाक, केली-ब्रोम, लेके, नक्स-मस )। नींद खुलनेपर रोगीको ऐसा भ्रम होजाता है कि घरकी हरेक चीज एक एक मनुष्य है।

**माथा।**—माथा खाली मालूम होता है और रोगीको ऐसा मालूम होता है, कि वह गिर जायगा, (ग्रेफ, सोरिन), खड़े होने, उठने या शरीर हिलानेपर ऐसा मालूम होता है, मानो चारों ओरकी सभी चीजें चक्कर खा रही हैं ( मेग-कार्ब, ब्राई, लाई, नेट्र-मूर)। सरके भीतर और नाककी जड़में जड़ता मालूम होना ( आर्जेण्ट-नाई ), अध्ययनके समय ललाटमें भार मालूम होना। माथेके दाहिने पार्श्वमें छेदनेकी तरह तेज दर्द।

**आंख।**—क्षीण दृष्टि ( नेट्र-आर्स, फास ),—गैसकी रोशनीमें रातके ८ बजनेके समय बढ़ना—सन्ध्याके बाद बत्तीकी रोशनीमें बढ़ना ( आर्सेनिकम मेटालिकम )। आंखोंमें कुछ कुछ जलन और आंसुओंका स्राव,—रोगीको वाध्य होकर आंखें मलना पड़ता है (जिम्नोक्लेड, मेजेर)। आंखोंमें मानो बालू गिर गयी है ऐसा अनुभव होना (आर्स, वेसिक्यूप-टियु, कार्बो-वेज, कोरेल, डिजि, ऐ-फ्लू, हिप, केली-मूर, लिडम , मिडोरिन, साइलि, सल्फ)। आर्त्तव स्रावके समय दाहिनी आंखमें दवाव मालूम होना ( क्रोकस ), तलपेटमें बहुत वायु होनेकी वजहसे वक्षके भीतर तक दर्द मालूम होता है और बायें चक्षुगह्वरमें दर्द हुआ करता है। दाहिने चक्षुगह्वरमें स्नायुशूल (ऐ-कार्बोल, इस्कुल, हिप, चेलिडो, लाइकोपस , मेजेर , साइलि, रैनान-बल्बो )। दृष्टि अस्पष्ट , आंखके सामने झिलमिलाहट या चीजोंका कांपना, (बेल,कास्टि, फार्मिका, सोरिन, साइक्ले, नक्स), गैसकी रोशनीकी शिखाके चारों ओर शोभा या गोलेकी तरह एक छटा दिखाई देना ( ऐनाक, साइक्ले, फास, सार्सा ) क्रमिकी वजहसे तिर्यक या ढेरा देखना,

(सिना, साइक्लि, स्पाइजि)। आँखोंका प्रदाह, आँखसे दहीकी तरह गाढी और सोनेकी तरह पीली कीच निकलती है।

**कान** |—बाएं कानके बाहरी भागमें इतनी असह्य खुनलाहट और जलन पैदा हो जाती है कि रोगी खुजलाते खुजलाते, खून निकाल लेता है (आर्जेण्ट मेट—नाक खुजलाकर खून निकालता है=एरम-ट्राई),—श्रवन क्रियामें विकार और अम्लकी अधिकताको वजहसे सुननेमें गडबड़ी होती है,—मानो किसी बहुत ऊँची जगहसे बूंद बूंद टप टप पानी किसी गोल पात्रमें गिर रहा है—कानमें इसी ढङ्गकी आवाज होती है—विशेषकर लेटे रहनेकी अवस्थामें। मध्यकर्णसे कर्णपश्चाननी तक पिट पिट सड सड हुआ करता है। रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो बगलवाले घरसे किसीके पैरकी आवाज सुन रहा है।

**नाक** |—नाककी जडमें भरापन और भार मालूम होना। ऐसा मालूम होता है, कि नाक श्लेष्मासे भरी है, पर सहजहीमें श्लेष्मा निकलता है, बायीं नाकमें जखम और दर्द,— रोगी लगातार उसे नोंचा करता है, जखमपर पपडो या शल्क पैदा हो जाता है, बाईं नाकमें कुटकुटाहट होनेपर आँखमें पानी भर आता है। नाकसे बदबू निकलती है (ऐ-पल्, कैली बाई, फास, पल्स, सिपि)।

**मुखमण्डल** |—जीभकी जडमें सुनहला पीले रगका लेप चढा रहता है। दाहिने गालके भीतर तेज दर्द। निचले हनुके दाहिने कोनेमें बहुत दर्द और स्पर्शका सहन न होना। नाक और चेहरेमें बहुत खुजलाहट। पेपक दन्तकी जडमें मसूड़ेका फोडा। जीभ मैली, सफेद लेप-चढी, और उसके बीचका स्थान भूरे रगका। मुख-विवरके ऊपरी अंशके पीछे सोनेकी तरह पीला या मक्खनकी तरह लेप चढा; ऐसा अनुभव होना कि जीभके अगले भागमें केशका एक टुकडा गिरा हुआ है (साइलि,—जीभके ऊपर=नैट्र म्यू—पिछले भागमें=कैली बाई)। जीभके अगले भागमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द। नीद खुलनेपर मुहमें तांबेके जगकी तरह स्वाद पैदा हो जाता है, बोलनेके समय ऐसा मालूम होता है कि कोई पदार्थ कण्ठ रोध कर रहा है इसीलिये, मुहसे बोली नहीं निकलती (नेट्र-म्यू)।

**गलेके भीतर** |—कण्ठमें श्लेष्मा सचय होना। नाकके पिछले छेदमें गाढा गोंदकी तरह निर्मल श्लेष्मा सञ्चित होता है। पश्चान्नासासे बूँद बूँद गाढा

पीला श्लेष्मा कण्ठमें गिरा करता है—विशेषकर रातमें, कण्ठ साफ करने या यह बलगम निकाल फेंकनेके लिये रोगीको बाध्य होकर उठ बैठना पड़ता है। ऐसा अनुभव होता है, कि कण्ठमें एक गुल्म या ढेपी खड़ी हुई है (कास्टि, सिपा, डृस्ने, केली-कार्ब, सिपी, नेट्र-म्यूर), कण्ठके दाहिने पार्श्वमें जख्मकी तरह मालूम होना, (हैमा, लेक-कैन, मार्क, लाई, मार्क-प्रोटो),—ऐसा मालूम होता है, मानो उसमें एक आल्पीन खड़ी हुई है (ऐल्यू, आर्जेण्ट-नाई, डलिकस, हिप, नेट्र-म्यू),—जलीय पदार्थ निगलनेसे यह अनुभूति बढ़ती है और कड़ी चीज निगलनेके समय घट जाती है (डृस्ने)।

पाकस्थली।—घी या चर्बीमें पकी चीजें खानेकी वजहसे अजीर्ण रोग (केली म्यू, पल्स, सिपी, साइली) और ग्रीष्मातिसार। पाकस्थली शून्य मालूम होती है और भूख अस्वाभाविक [नेट्र कार्ब—ऐन्टीट, सिना, आयोड, सेबाड]। बहुत ज्यादा दूध और मिठाई खानेवाले बच्चोंके अम्लकी वजहसे आँतोंमें शूलका दर्द, पेशाब रोकनेकी शक्तिका न रहना, कण्ठनाली प्रदाह, पाकस्थलीमें बहुत अधिक अम्ल पैदा होनेका लक्षण [ऐ लैक्ट] और पेशियोंका आक्षेप और ज्वर। तेज गन्धवाली चीजें, मछली, अण्डा और भूनी हुई मछली खाना पसन्द करता है। रोटी और मक्खनसे अरुचि। डकार [केल्के, मैग-कार्ब, नेट्र-म्यू, नक्स, फास], उदरोर्द्ध प्रदेशमें भार और दबाव मालूम होना। पनीरकी तरह गाढ़ा खट्टा पदार्थ वमन करता है [केल्के, सिङ्को, लाई, मैग-कार्ब, मैग-म्यू, नक्स-वोम, पल्स] और पाकाशय तथा अन्त्राशयमें शूलका दर्द पैदा हो जाता है, फेन भरे पदार्थका वमन (वमनके बाद दांत खट्टे हो जाते हैं=ऐट्रोप-सल्फ, फेरम-फास), अम्ल रोगसे पैदा हुई पाकाशयकी सर्दी [कैल्के, कार्बो-वे, केली-कार्ब, नक्स, रोबिनिया, ऐ कार्बोल]।

अन्त्राशय।—कोखमें और बायीं कोखके पिछले भागमें छेदनेकी तरह तेज दर्द, पेटमें बहुत अधिक वायु होना,—विशेषकर भोजनके बाद (आर्जेण्ट-नाई, डायस्को, लाई,—खट्टी चीजें खानेसे बढ़ना=ऐ-फास), उदरमें कुलकुल आवाज होती है। पाखाना होनेके समय ऊपर जानेवाली बड़ी आँतके भीतरसे ऐसा मालूम होता है मानो एक गोली गिर पड़ी। अम्ल रोगमें अन्त्र-शूल और उदरमें दबाव मालूम होना। अन्त्र-शूल,—मानो पेटमें पैदा हुए आध्मानकी वजहसे मूत्राशयके ऊपर दबाव जैसा अनुभव होता है (फ्रैनस-स्पाइनोसा=मूत्राशयके ऊपर आध्मानके कारण दबाने जैसा मालूम होना इसी वजहसे उदर ऐंठ

जाता है और दर्दसे व्याकुल होकर रोगी टेढ़ा होकर दोहरा जाता है) और इसके कारण बार बार पेशाबका वेग उपस्थित हो जाता है। चलनेके समय शूल की तरह दर्द, चलनेसे बढ़ना (ऐस्क्लिपियस, ऐस्ट्रेकस फ्लू, बेल, कोलो, नक्स-वोम,—चलनेसे घटना = डायस्को, प्लस)। तलपेटमें बहुत अधिक दर्द और स्पर्श सहन न होना (एपिस)।

**मलान्त्र और मल।**—चलनेके समय मलद्वारमें ऐसा मालूम होता है, मानो छोटी छोटी काठकी कीलें गड़ रही हैं (छूते ही ऐसा मालूम होता है = ऐ-नाइ,—पाखाना होनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो उसमें टूटे कांच गड़े हैं = रैटान)। मलद्वारकी त्वचा घय हो जानेकी तरह मालूम होना। बहुत जोर लगाये बिना आपही आप पाखाना नहीं होता। अंत्रशूल और उदरामय (कैमो, कोलो, डायस्को),—वायु त्याग करनेका साहस नहीं होता, कि कहीं पाखाना न हो जाय (ऐकोन, ऐलो, कास्टि, नेट्र-कार्ब, ओलियैन, ऐ-फास, पोडो, वेरैट)। रमणके बाद पुरुष रोगीको पाखाना पेशाबका वेग पैदा हो जाती है, जो पाखाना होता है वह बहुत पतला और थोड़ा। उदरामय,— मल पीली आभा लिये हरा (लेप्टैन, नेट्र सल्फ, टैबाक) और छोटे छोटे मलके टुकड़े मिला (ऐको, कैमो)—बच्चोंके गर्मीके दिनोंके अतिसारमें [फेरम-फास]। भोजन करते करते एकाएक पाखाना लग जाता है (क्रोटोन, वेरैट—भोजन समाप्त होते ही लग जाता है = ऐलो, कोलो, क्रोटोन टिग, फार्मिका, लाई, पोडो, ट्राम्बिड)। दीर्घ और कोमल मल सहजमें ही और अनायास निकल जाता है, पर पाखाना हो जाने बाद भी ऐसा मालूम होता है कि बहुत-सा मल मलान्त्रमें रह गया है (जिलस, ऐ-नाइ,—मानो थोड़ासा मल रह गया = नेट्र-नाइट, केली-फार्ब, नक्स-भोम, लिलि-टाई, लाई, मार्क, सल्फ, थिर्नैडि)। आंतोंमें महीन क्रिमि (ऐब्सिन्थ सिना, फेरम, केड्रो, केली म्यूर, मार्क, [सल्फर और मार्क पर्यायक्रमसे प्रयोग करना चाहिये] सैबाड, साइलि, स्पाइजि, स्टैफि, टैरिब, टियुक्रि)—नाकमें खुजलाहट, बीच बीचमें तिर्यक दृष्टि, तलपेटमें दर्द और उद्वेगपूर्ण निद्रा।

**पेशाब।**—मूत्राशयपर आध्मान या उदरके भीतरके वायुके दबावकी वजहसे रोगीको बाध्य होकर वमन करना पड़ता है परन्तु इसपर भी मूत्राशयके ऊपरका दबाव नहीं घटता। पेशाबके समय जलन। सगमके बाद मूत्रनालीके

मुंहपर खुजली और जलन करनेवाला उद्रेक होता है। सवेरे शय्यासे उठनेपर बहुत ज्यादा परिमाणमें पेशाब होता है। मूत्राशयकी सङ्कोचन शक्ति गायब हो जानेकी वजहसे पेशाबका सोता जल्दी रुक जाता है। प्रबल वेग दिये बिना फिर पेशाब नहीं होता।

**पुं०-जननेन्द्रिय।**—कामोद्दीपना और कामोद्दीपक सपने और रोज रातमें अनजानमें एक या दो बार रेतःस्खलन हो जाता है (नेट्र-मूर, आस्टिलें, ऐसीन-कार्ब, फास—एक रातमें बहुत बार और सङ्गमके बाद भी=ऐ-फास)। वीर्य-स्खलन हो जाने बाद कमरमें कमजोरी (डायस्को, ग्रैफ—कमरमें दर्द=कोबाल्ट, सार्सा) जानुमें कपकपी (जानुकी कमजोरी=डायस्को),—चलनेके समय ऐसा मालूम होता है मानो घुटने मुड जायँगे। हरेक रातमें लिङ्गोद्गमके पहले अण्डकोषमें [विशेषकर बाएं अण्डकोषमें] थोड़ा दर्द मालूम होता है। अण्डकोष और रेतोरज्जुकी खींचन और अकड़न। रातमें जीवन्त सपने और रेतोस्खलन—संगमके बाद भी स्वप्नदोष हो जाता है [ऐ-फास, नेट्र-मूर, फास] वीर्य पतला पानीकी तरह और उसमें सड़े पेशाबकी तरह गन्ध।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—आर्त्तव-स्रावके समय,—दिनमें दोनों पैर बरफकी तरह ठण्ढे [कैल्के, ग्रैफ, नक्स-मस, फास, साइलि,—तलवेमें जलन होती है=कार्बो-वे, पेट्रोल, सल्फ] और दाहिनी आंखमें दबाव मालूम होता है, स्राव—पहले उजला। आर्त्तव स्रावके बाद तकलीफ आदिका बढ़ना [क्रियो, नक्स-वोम], हृद्-प्रदेशमें कम्पन, सर-दर्द, दाहिनी कलाईका वशमें न रहना और दर्द एवं दोनों जानुओंके कण्डरा-सब मानो संकुचित हो गये हैं—ऐसी खींचन मालूम होती है। प्रदर,—स्राव दहीकी तरह (पल्स, सिकेलि) या मधुकी तरहके रंगवाला, खट्टी गन्ध (वन्ध्यात्वके साथ), त्वचाको क्षय करनेवाला (ऐसीन-कार्ब, क्रियो, युफियोन, पल्स, साइलि), और पानीकी तरह (क्रियो, लैकनैन, म्यूरैक्स, सिफिलिन)। जरायु-भ्रंश रोगमें पाखाना होने बाद सुस्ती मालूम हुआ करती है। गर्भवतियोंके अम्लरोग और सवेरेके समय वमन।

**श्वासयन्त्र।**—खांसी, पानी पीने बाद (वेरेट, कण्ठमें खुजलीकी वजहसे, मार्क=बरफका पानी पीनेपर)। लगातार खांसी और कफ निकला करता है,—खांसनेपर स्तनमें दर्द मालूम होता है। वक्षगह्वर खाली मालूम

होता है, भोजनके बाद बढ़ना। वक्ष-गह्वरके गभीरतम प्रदेशमें जलन,—विशेषकर दाहिने पार्श्वमें। युवकोंके यक्ष्मा-कासकी चरमावस्था,—हृद्-प्रदेशमें कम्प अनुभव होना,—विशेषकर सीढ़ी चढ़नेके समय, ( आर्स )। मानो हृत्पिण्डमें एक छोटा सा खूनका गोला या खूनका बुलबुला उठकर, धमनीमें प्रवेश कर रहा। पैरके अंगूठे और प्रत्यङ्ग आदिका दर्द बन्द होजानेपर, हृत्पिण्डके मूल-देशमें एक तरहकी अवक्तव्य यंत्रणा या वेदना मालूम होती है (ग्रैफ, टैब्यू)। नाड़ी तेज और उछलती हुई (ऐमिल, आइरिस)।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—गर्दनके दोनों ओर धीमा धीमा दर्द ( फेरम-फास, रास-बेन,—पीठमें धीमा दर्द = ऐगार, कैल्के, फेरम-फास,—त्रिकास्थिसे ग्रीवाके पिछले भागतक = सिपि ) और सुस्ती तथा थकान मालूम होना। लसिका-ग्रन्थियोंका फूलना—श्लेष्मा या वातकी वजहसे ( मार्क, स्टिलिङ्ग, बेराइ-मूर, कार्बो-ऐन, सिष्टस कैन, डालका, साइलि, साइलि )। गलगण्ड ( थाइरायडिन, आयोड, साइलि, लैपिस-ऐल्बम ), दाहिनी कोखमें तेज दर्द। दाहिनी कलाई और बाईं गुल्फ सन्धि चोण मालूम होती है,—ऋतुके बाद। हाथ पैरके सन्धि-प्रदेशमें सिरम या तेलकी तरह पदार्थ संचय करनेवाले झिल्लीके सूखेपनकी वजहसे रगड़की आवाज अर्थात कड़कड़ाहट,—चलनेके समय या प्रत्यङ्गोंको मोड़नेके समय ( कौलोफिल )। बायां बाहु बहुत क्लान्त मालूम होता है, दोनों बाहु इतने चोण मालूम होते हैं, कि रोगी उन्हें लटकाये रहता है (लैके, लिसिन, फाइटो), उठा नहीं सकता, दाहिना बाहु बहुत भारी मालूम होता है ( ऐलो, ऐमोन-मूर )। *लिखनेके समय प्रायःही बीच बीचमें प्रसारक पेशी जकड़ जाती है (इपिक)।* ऋतुके बाद दाहिनी कलाईमें दर्द,—मानो पक्षाघात हो गया है, कभी कभी वह जकड़ जाता है। दाहिने हाथकी अंगुलीमें विशेषकर अनामिकामें शूल बेधनेकी तरह तेज दर्द, चलते चलते दोनो पैर अवश हो जाते हैं, फिर आगे नहीं बढ़ते,—मानो पक्षाघात हो गया है। दोनो पैरोंके कण्डार सब अकड़े मालूम होते हैं, मानो जानुके कण्डार सब संकुचित हो गये हैं। चलनेके समय पैरकी पींडली जकड़ जाती है। इस तरहका दर्द मालूम होता है, मानो सुई गड़ रही है। छोटी सन्धियोंका वात और नया सन्धि-वात।

**त्वचा।**—शरीरके कितने ही स्थानोंमें खुजली पैदा हो जाती है,—विशेषकर गुल्फ-सन्धिके स्थानपर,—शय्यामें सोनेपर बढ़ना। गुल्फ सन्धिके चारों ओर अकौताकी तरह बूंद निकल आते हैं। अन्त्ररोगमें अकौता निकलना, उस

से शहदकी तरहके रंगका रस निकलता है। बालक और बच्चोंकी दुधिया फोड़े निकलना, सुनहरे रंगके दाने। मधुमक्खीके छत्तेकी तरह दाद ; त्वचा चिकनी, लाल और चमकीली। विसर्पिका, दोनों पैर दिनमें बरफकी तरह ठण्डे और रातमें जलन भरे—ऋतुके समय। मुष्ककी त्वचा, शिश्न और मलद्वारके चारों ओर खुजली।

वृद्धि।—चलनेपर, सीढ़ी चढ़नेपर, रमणके बाद और अन्धड़ पानीके दिनोंमें।

सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।—सिपिया (सन्धि स्थानोंमें उत्क्षेद और सूजन), एपिस (आमवात)।

सदृश।—ऐसिड-बेन, ऐन्नोट, कैल्के आस्ट्रि, कार्बो-वेज, ऐसिड-कार्बोल, कोल्चि, गुयायेक, कैली-कार्ब, लाई, नक्स, रोबिनिया, रियुम, सल्फ, केली-बाई, साइलि, नैट्र-म्यू, कास्टि, आर्टिका।

तुलनीय।—अम्लत्व और गण्डमाला,—कैल्के, रियुम, छोटी सन्धियोंका वात—लाइकोप, सल्फ, गुयेकम, पाकाशयकी सर्दी—कैल्के-कार्ब, नक्स-वोम इत्यादि। बोली बंद प्राय—नैट्रम-म्यूर, जीभके ऊपर केश मालूम होना—नैट्रम, साइलि, केलि-बाई। क्रमि—सिना, टियुक्रिय, पानी पीनेपर खाँसी—साइलि इत्यादि।

शक्ति।—१ रे दशमिकसे २०० शततमिक क्रम।

---

## नैट्रम सेलिनिकम।

### (NATRUM SELENICUM)

दूसरा नाम।—सेलिनेट आव सोडियम।

प्रस्तुत-प्रक्रिया।—विचूर्ण।

उपयोगिता और आभास।—स्वर-यन्त्रका क्षय रोग और पुराने स्वर-प्रदाह रोगमें सामान्य स्वरभंग और खून मिला बलगम निकलना लक्षणमें विशेष लाभदायक है।

शक्ति।—निम्न शक्ति।

---

## नेट्रम सैलिसाइलिकम्।

## (NATRUM SALICYLICUM)

**दूसरा नाम।**—सैलिसिलेट आव सोडा।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्ण और तरल आकारमें तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है,—संकोचन, कमजोरी, सुस्ती, कानमें आवाज, ज्वर, बहरापन, शोथ, अस्थि-वेष्ट-प्रदाह (अस्थिकी आवरक झिल्लीका प्रदाह), आमवात, तोतलाना, डेरा देखना या तिर्यक दृष्टि इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—बहरापन और कानमें जखम-मिला सरमें चक्कर आना रोगमें इसका फायदा प्रसिद्ध है। डेरा देखना या तोतलाना इससे आराम हो जाता है। इसके अलावा बगलका फोड़ा, अस्थिवेष्टका वात, सर्दीके बोखारके बाद सुस्ती और स्वास्थ्य-विकार वगैरहमें यह विशेष लाभ दायक है।

### लक्षणावली।

**मन।**—पर्यायक्रमसे शान्त भाव और प्रचण्ड उन्मत्तता प्रकट होती है—अर्थात रोगी कभी कभी बहुत शान्त रहता है और समझदारोंकी तरह बात करता है। नाना प्रकारकी भ्रम-भरी बातें सुनना, वमनके बाद बेहोशीका भाव (गलथिरिया-प्रीकस)।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना, बहरापन और नाना प्रकारकी आवाज (चिनिन सल्फ, सिड्रो, केली-आयोड, कार्बोन-सल्फ, माइरि-सेरि, फास)। सरमें चक्कर आना, घटना—सोनेपर (कार्बो ऐन, डायाडे, केलो-कार्ब, फास), वृद्धि—सर उठानेपर (ब्राई, सिड्रो स्ट्रेन) या उठ बैठनेपर (कार्बो-वे, पल्स,—बाध्य होकर बैठ जाना पड़ता है=लैक-कैन, चारों ओरकी चीजें मानो दाहिनी ओर घूम रही हैं, (ऐसा अनुभव होना कि मानो रोगीकी प्रदक्षिणा कर रही हैं=सोरिन, साइक्लो, मार्क-विन,—दाहिनी ओरसे बाईं ओर जाता है=ककुल) ललाटकी त्वचा जलन भरी। माथेमें प्रचण्ड दर्द,—मानो माथा दो हो जायगा (ब्राई, सिड्रो, ग्लोन, नेट्र-म्यूर)।

आंख ।—टेढ़ी चलनेवाली पुतलीके साथ तिर्यकदृष्टि, अर्थात कोई चीज देखनेके समय रोगीकी आँखकी एक पुतली-चीजकी ओर, दूसरी, दूसरी ओर खिंचती है ( ऐल्यू-मेन, ऐल्युमिना, कैम्फो, फास,—सम्मिलित तिर्यकदृष्टि अर्थात दोनों ही पुतलियां नासामूलकी ओर खिंचकर देखनेका कार्य करती हैं—चेलिडो, साइक्यूट, साइलि ) । दोनो आँखें अस्वाभाविक ज्योतिसे भरी रहती हैं । दूरकी चीज दिखाई नहीं देती ( ऐ-नाई, फाइजस ), आँखकी पुतलीका अस्वाभाविक रूपसे फैलना ( बेल,-डालका, ह्यायो ) ।

श्वास-यन्त्र ।—गहरी श्वास-प्रश्वासकी क्रिया । मानो बहुत परिश्रम कर अब हाँफ रहा है—इसी तरह साँस चला करती है । शरीर बहुत गर्म मालूम होता है और श्वास-कष्टता । श्वास-प्रश्वासकी आवाज दूरसे सुनी जाती है (-कौल्कें, ओपि, फास, स्पञ्जि ),—अधलेटी अवस्थामें रहनेपर उपशम होता है, सामनेकी ओर झुके रहनेपर घटना ( आर्स, कैली-बाई, कैलि-कार्ब, स्पञ्जि ), फेफड़ेमें हवा भरनेके लिये मानो रोगी हाँफा करता है और बार बार मुंह बन्द किया और खोला करता है (ऐ-हाइड्रो, लोरो, हाइपिर, स्पञ्जि) ।

सार्वाङ्गिक ।—आशङ्काजनक मानसिक और शारीरिक अवसाद,—रोगीको सुस्ती देखकर भय होता हैं । पलक, हाथ, चेहरा और दोनों पैर फूले, सारे शरीरमें चुनचुनी होती है ( ऐकोन ), रोगीकी अवस्था लगातार बदला करती है ।

त्वचा ।—शरीरकी त्वचामें अत्यन्त लोमहर्षणका भाव और खुजली, फैली हुई लाली और शोथ । प्रायः सारे शरीरमें आमवात पैदा हो जाता है (एपिस, नैट्र-मूर), विशेषकर दोनों पैरों एवं उदरके ऊपर । और दोनों बाहु ऐसे मालूम होते हैं मानो उनमें शोथ हो गया हो ( एपिस ) । प्रचण्ड उत्तेजना पैदा करनेवाली अरुणिका पैदा होती है । हाथ और देहके अन्यान्य अंगोंमें चकत्ते की तरह ददोड़ निकलते हैं । ललाट, मुखमण्डल और दोनों पैरोंके ऊपरवाली त्वचा जगह जगह लाल हो जाया करती है (लेक डिफ्लो), दबानेपर यह लाली गायब हो जाती है ।

सम्बन्ध ।—सदृश और तुलनीय ।—चिनिन सल्फ, सिङ्को, कैली-आयोड, कार्बोन-सल्फ, ऐ-सालिसाई, साइली, नैट्र-मूर ।

शक्ति ।—३ रे दशमिकसे ६ ठा दशमिक ।

---

## नेट्रम सिलिकाफ्लोरिकाम ।

(NATRUM SILICOFLUORICUM)

**दूसरा नाम** ।—सेलियोफर ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—तरल आकारमें तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—यह केन्सर रोगकी एक बढ़िया दवा है । अर्बुद, हड्डीका जखम, चेहरेका घाव और ऐथमायड—अस्थि (चुल्लिकास्थि) का प्रदाह लक्षणमें यह बढ़िया काम करती है ।

इसकी क्रिया बहुत गहरी है, इसलिये खूब सोच विचारकर प्रयोग करना चाहिये ।

**शक्ति** ।—निम्न-शक्ति ।

---

## नेट्रम सल्फ्युरिकाम ।

(NATRUM SULPHURICUM)

**दूसरा नाम** ।—ग्लोवर्स-साल्ट , सोडियम सल्फेट ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—इससे विचूर्ण और तरल क्रम तैयार होता है ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग** ।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है,—दमा , पैत्तिकता , मस्तिष्कमें चोट , मसे , कमजोरी विशेषकर शराबियोंकी , बहुमूत्र , शराबियोंका अजीर्ण रोग , अनजानमें शय्यामें पेशाब हो जाना , मृगी , नाकसे खून गिरना (रजोविकारके कारण) , नासूर मिला फोड़ा , प्रमेह , सर-दर्द , शोथ , बहुव्यापक सर्दी , शरीरकी सफेद कणिकाओंका बढ़ जाना , यकृतका बढ़ना, मलेरियासे उत्पन्न बीमारियां , अधकपारीका सर-दर्द, मसानेकी बीमारियां , आंखोंका प्रदाह , अंगुलहाड़ा , गर्भिणियोंके पैरमें सफेद रगकी सूजन , रोशनीका सहन न होना , श्वासकास , टखनों या पैरमें झुनझुनीवाला वात , प्लीहाकी बीमारी , मायक दोषयुक्त धातु ( साइकोसिस ) इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास ।**—डायाडेमा और नेट्रम फास्फोरिकम की तरह जो सब लक्षण मकानके निचले तलेमें, गीली जमीनमें, नदी और तालावके किनारे रहनेपर हो जाते हैं या अधिक पानीका व्यवहार करने और अंधड पानीके दिनोंमें पैदा हो जाते या बढ जाते हैं, नेट्रम सल्फ्युरिकमसे वे आराम हो जाया करते हैं,—अर्थात डा० ग्रवोगल द्वारा बताये हुए पानीकी अधिकता प्रधानधातुवाले रोगियोंके लिये यह एक महौषध है । जलजान प्रधान धातुमें प्रमेहका विष बहुत जल्द बढ जाता है और वैसे स्थलपर भी यह दवा और थूजा विशेष लाभदायक हुआ करता है । इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण ये हैं:—(१) रोगीके शरीरमें पानीकी अधिकताकी वजहसे किसी बीमारीसे वह जल्दी अच्छा नहीं हो सकता । (२) चिन्ता-शक्तिका गायब हो जाना, विमर्ष, क्रोधी स्वभाव, विशेषकर सवेरे, लोगोंके साथ बातें करना बुरा मालूम होता है। मुह्यमान (उदास)भाव, स्फूर्ति पैदा करदेनेवाले गाने बजानेसे विषाद पैदा हो जाता है, जीवनसे बीत-राग, बहुत मनोबल लगानेपर कहीं अपनी आत्महत्या करनेकी इच्छा को रोकता है । (३) माथेसे या मस्तिष्कमें आघातकी वजहसे मानसिक विकार, (४) मांसांकुर भरी पलकोंपर छोटेछोटे छालोंकी तरह फुन्सियां, उनसे हरे रंग का पीब निकलता है, बहुत अधिक रोशनीका सहन न होना । (५) ऋतुके समय नाकसे खूनका स्राव । (६) दांतमें दर्द,—मुंहमें ठण्डा पानी लेने या ठण्डी हवा सेवनसे घटना । (७) जीभ,—मैली और फीके हरे रंगके भूरे लेपसे ढको । (८) उदरामय,—एकाएक वेग पैदा हो जाता है और बडे वेगसे पतला मल निकला करता है,—शय्यासे उठकर खडे होते ही वेग पैदा हो जाता है । (९) प्रमेह,—हरी आभा लिये पीला और बिना दर्दका गाढा स्राव होता है—पुराना या रुका हुआ स्राव । (१०) श्वास-कृच्छ्रता,—जलीय तर हवामें तथा मेघसे घिरे दिनोंमें बढ जाती है, रोगी बार बार लम्बी सांस लिया करता है। पतला श्लेषा मिला श्वास रोग,—जलीय हवा बहने या सर्दी पडनेपर ही पैदा जाता है, कफ हरी आभा लिये और बहुत ज्यादा निकलता है । (११) प्रमेह विषके कारण फेफडेका प्रदाह, बाएं फेफडेके निचले भागमें बीमारी हुआ करती है,—खांसनेपर छातीमें बहुत दर्द होता है; खांसनेके समय रोगी शय्यापर उठ बैठता है और दोनों हाथोंसे अपना वक्ष दबा रखता है । मेरुमज्जावरणी प्रदाह, मस्तिष्ककी जडमें भयानक दबाव या चबानेकी तरह दर्द, माथा पीछेकी ओर खिंच आया करता है ; मानसिक उत्तेजना और विकारके साथ

जाया करती है। (१२) प्रत्येक वसन्तऋतुमें चर्मरोग पैदा हो जाता है (मोरिन—प्रत्येक शीत ऋतुके प्रारम्भमें—ऐलो)। प्रमेह विपसे दूषित धातुके कई प्रधान लक्षण इसमें मौजूद रहते हैं जैसे, सवेरेके समय बढ़ना (सूर्योदयसे सूर्यास्ततक, उपदंश विषका बढ़ना = सूर्यास्तसे सूर्योदय तक)। निर्दिष्ट समयका अन्तर देकर लक्षणोंका पैदा हो जाना, बहुत जाड़ा मालूम होना और शीत लगनेपर लक्षणोंका बढ़ना।

## लक्षणावली।

**मन।**—बहुत दुःखित चित्त, कलह-प्रिय [आरम-म्यूर-नेट, इग्ने, कोना, निकोल कार्ब, रेनान-बल्बो, सेनेगा, स्ट्रान],—विशेषकर सवेरे। पाखाना हो जाने बाद फुर्ती मालूम होना। चिन्ता-शक्ति (इथ्यू, बैप्टि, क्लिमेट, ओल्सनोड, मैग फास, भावसाई-ट्रोप, टियुवर्कियुलिनम)। किसीके साथ बात करना बहुत बुरा मालूम होता है [आयोड, साइलि—बच्चोंको ऐसा होनेपर = ऐण्टि-क्रूड, एण्टि टार्ट)। स्फूर्तिहीन, आनन्द पैदा करनेवाला गाना-बजाना सुननेपर भी रोगिनीके मनमें विषाद पैदा हो जाता है (ऐकोन, सैबाई, नैट्र कार्ब, थूजा,—रुलाई आने लगती है—ग्रेफ, क्रियो) जीवनसे विराग (ऐण्टि-क्रूड, अरम, सिड्रो, लेक डिफलो, नैट्र-म्यू, फास, थूजा), आत्महत्या करनेका अत्यन्त आवेग,—केवल मनोबल लगाकर ही उससे निवृत्त होता है (आत्महत्याका भाव मनसे दूर न कर सकनेके कारण शय्यासे उठ जाता है = ऐण्टि-क्रूड)।

**मस्तक।**—ललाटमें दबाव मालूम होना,—विशेषकर भोजनके बाद (ऐमोन-कार्ब, ऐगार), ऐसा मालूम होता है, मानो ललाट फट जायगा (ऐमोन-कार्ब, मानो ललाट फटकर मस्तिष्क बाहर निकल पड़ेगा = बेल, सिडोरिन)। सरमें चक्कर आना,—सन्ध्याके समय भोजन करने बाद,—इसके बाद शरीरके निचले अंगसे माथेतक उत्ताप चढ़ जाता है और यह गर्मी बढ़कर क्रमसे ललाटसे पसीना निकलने लगता है, पसीना निकलनेपर घटना। सन्ध्या ६ बजेनेके समय सरमें चक्कर आना और खट्टा श्लेष्मा वमन (पित्त वमन = पेट्रोल, पानीकी तरह वमन = हेलिबो), सन्ध्याके समय भोजनके बाद सरमें चक्कर आनेके समय सरमें दर्द और झन झन शब्द हुआ करता है, (चिनिन-सल्फ, नैट्र-सैलिसाई, थिरिड)। सूर्यास्तके समय ललाटमें और ललाटके पीछे दबावकी तरह मालूम होना और माथेके बगलके स्थानपर उत्ताप मालूम

होना ; हाथसे दबा देनेपर, स्थिर रहनेपर और लेटी हुई अवस्थामें घटना, कोई विषय सोचनेपर सर दर्द बढ़ जाता है ( आर्जेण्ट-नाई, वोल्के-फास, प्रिरिस, स्पाइजि, लिसिन )। माथेमें भार मालूम होता है। माथेके शीर्ष-देशमें उत्ताप मालूम होना ( ड्रुम्ने, हाइपिरिक, मिड्रोरिन, ऐ मूर, नेट्र-फास, सल्फ )। माथेमें चोटकी वजहसे मस्तिष्ककी उत्तेजना और बुद्धिमें विकार, बहुत दिन पहले माथेमें चोट या गिर जानेके समय पैदा होनेवाला मस्तिष्क रोग ( ऐको, आर्नि, हाइपिर, फार्मिका )। पढ़नेके साथ सर-दर्द ( ऐक्टो, लिसिन, टिलिया, ट्रिफोल)। ऐसा मालूम होता है कि माथेके भीतर मस्तिष्क अलग पड़ा हुआ है, माथा झुकानेपर ऐसा मालूम होता है मानो मस्तिष्क अपने स्थानसे हटकर मस्तकके बायें पार्श्वमें स्थित हो गया है ( ललाटके पीछे आकर पड़ा है, ऐसा मालूम होना=लोरो )। रह रह कर माथा हिल उठता है और दाहिनी ओर झूल पड़ता है। माथेमें भार मालूम होनेके साथ ही नाकसे खूनका स्राव होना ( काफिया )। मेरुमज्जावरण प्रदाह रोगमें—मस्तिष्ककी जड़ या नीचे झुन झुनी और कुटकुटाहट हुआ करती है— ऐसा मालूम होता है कि मस्तिष्क चिमटेसे दबाया जा रहा है या अस्थिफलक सब चूर चूर हो रहे हैं और माथा पीछेकी ओर ढुलक जाता है, ( वेन, कुरारि, मिडोरिन, हेलिबो, स्ट्रेमोन), मानसिक उत्तेजना और विकार तथा प्रत्यङ्गोंकी अकड़न—शिराओंमें भयानक खूनका अधिक सञ्चय हो जाना, प्रलाप और बाहरकी ओर आनेवाली अकड़न, शरीर पीछेकी ओर धनुषके समान टेढ़ा हो जाता है ( साइक्यूट-विर ) अन्दरकी ओर जानेवाला आक्षेप=शरीर सामनेकी ओर टेढ़ा हो जाता है ( ड्रुपिक, ड्रुम्ने, नक्स वोम) आक्षेप, ऐसी तकलीफ मानो शिराओंमें एक स्क्रू घुस रहा है, माथेका बिल्कुल ही छुआ न जाना—चोटी करने या केश झाड़नेके समय दर्द मालूम होता (विन, ब्राई, सिना, हरिड्जि, क्रियो, रास, साइलि )।

**आँख ।**—अस्पष्ट दृष्टि, आँख क्षीण, पानीके भारसे दबी ( सिपा, युफ्रे, मार्क, ओपि, पलस, सल्फ )। आँखोंमें रोशनीका सहन न होना और सरमें दर्द, मांसांकुर-भरी पलक ( आर्स, ग्रेफ, केली-बाई, मार्क-प्रोट, मार्क-बिन, सेङ्गि-विन—पलकोंका सटना=नेट्र-आर्स—कास्टिकसे जलनेपर=नेट्र-म्यू ) मांसांकुर सब छोटी छोटी रसभरी फुन्सियों या छालोंकी तरह दिखाई देते हैं, हरे रंगका पीब निकला करता है और आँखमें रोशनी सहन नहीं होती, अपने प्रमेह रोगकी वजहसे या दूसरोंसे प्राप्त प्रमेह विषकी वजहसे ( थूजा ), आँखसे

जलन करनेवाले गर्म आँसू निकला करते हैं (ऐलियम सेट, युफ्रो, ऐनाई, सल्फ)। दाहिनी आँखमें जलन और उससे जलन पैदा करनेवाले आँसू निकलना तथा अस्पष्ट दृष्टि, वृद्धि—आगकी गर्मीसे, सवेरे और सन्ध्याके समय, पलकोंके किनारोंमें बहुत जलन होती है। पलक बहुत भारी,—मानो सीसा-भरी है, सन्ध्याके समय अध्ययनके वक्त आँखमें दबाव मालूम होता है (लिखने पढ़ने और सुईका काम करनेके समय=कोना—दीयेकी रोशनीमें पढनेके समय=मैङ्ग,—पढने और सुईका काम करने पर बढ जाना=रूटा)। सवेरे पलकोंके प्रान्तमें खुजली पैदा हो जाती है (ब्राई, कैल्के, चिमाफिल, जैट्रोफा, मेजर)। सन्ध्याके समय दीयेकी रोशनीमें पढनेके समय आँखमें दर्द हुआ करता है [मेङ्गन]। रातमें आँखसे मैलका स्राव होनेकी वजहसे पलकोंका जुड जाना [ऐल्यू, ऐरिट-क्रू ड, कैस्टोर, गेम्बोज, ग्रेफ, रूटा, लिडम, सिपि, सल्फ़ि, सिफिलिन, थूजा]। नाक छिडकनेके समय आँखके सामने उडती हुई आगकी चिनगारी दिखाई देती है [खासनेपर=कैलि कार्ब]। रोशनीका सहन न होना, वृद्धि—सवेरे नींद खुलनेपर [कैल्के]।

**कान**।—कर्ण पटहका प्रदाह—मानो घण्टा बज रहा है (क्लिमेट, पेट्रोल)। कानमें दर्द, ऐसा अनुभव होता है मानो कर्ण पटहको कोई भीतर से बाहरकी ओर ठेल रहा है। दाहिने कानमें ऐसा दर्द मानो बाहरसे भीतरकी ओर बेध रहा है, कभी कभी कानमें तेज दर्द, वृद्धि—ठण्ढी हवा सेवन करते करते गर्म घरमें प्रवेश करनेपर, जलीय [तर] हवा लगनेपर, तर जमीनमें रहने या अधिक देरतक पानीमें रहने अथवा पानीसे उत्पन्न तरकारी आदि खानेपर बढना। कानमें दर्द,—ऐसा मालूम होता है कि कोई चीज कानसे बडे वेगसे निकल रही है।

**नाक**।—आर्त्तवस्रावके समय नाकसे रक्तस्राव (रज स्रावके बदले नाकसे खूनका स्राव=ब्राई, लोम, फेफडेसे=डिजि, या मूत्रनालीसे=फास) —बीच बीचमें रुक जाता है और फिरसे आरम्भ हो जाता है (सिपि, सल्फ)। नाकसे स्राव या नयी सर्दी, नाकका छेद इस तरह रुक जाता है कि साँस लेने और छोडनेमें बहुत तकलीफ होती है [आरम, कैल्के-सल्फ, कैम्फ, सिपा, मेङ्ग, नक्स-ब्रोम, सेम्बियु]। नयी सर्दीके साथ बार बार छींक [सिपा, साइक्लेम, युपेट-पपुर, सिनेब, श्चिनिसियो], उपदंश, नकसीर [ऐसाफिट, आरम-म्यूर,

ऐ-फ्लू, कैली-बाई, कैली-आयोड, मार्क-प्रोट, फाइटो, स्टिक्लिया, सिफिलिन]—सबसे पहले जीभके बगलवाले दोनों गह्वरोंमें जख्म पैदा हो जाता है; परन्तु उसमें बदबू नहीं रहती। कण्ठमाला दोषकी वजहसे नकसीर [ आरम, कैल्के, हिप, हाइड्रेस्ट, नेट्र मूर, सिपि, साइलि, थिरिड ]। दोनों नासा-पुटोंमें खुजली पैदा हो जानेके कारण बार बार उन्हें रगड़नेकी इच्छा होती है।

**मुखमण्डल आदि**।—चेहरा उतरा हुआ, सफेद और देखनेसे ही ऐसा मालूम होता है कि कोई तकलीफ है और खुजलाहट हुआ करती है। गण्डास्थिमें ऐसा दर्द होता है मानो फटा जाता है, चिबुकके ऊपर छोटे छोटे दाने निकलते हैं और छूनेपर उनमें जलन होती है। ऊपरी ओंठमें प्रदाह हो जाता है और जलन तथा रस-भरे दाने निकलते हैं। दोनों ओंठ बहुत सूखे जलन-भरे और उनमें पपड़ी जमती है ( खाल उधड़ा करती है ) ( ऐकोन, आयोड, कैली-कार्ब, कैली-मूर, लेक-कैन, प्लम्ब )। हनु-सन्धिमें अकड़नकी वजहसे मुंह नहीं फाड़ सकता ( ऐगार, बेडी, डैफनी, ग्लोन, सेङ्गिविन, साबी) दाँतका दर्द,—थोड़ी भी गर्म चीज छू जानेपर दाँतमें बेहद दर्द मालूम होता है, और गर्म चीजें छू जाना बिलकुल ही सहन नही होता, टपक जैसा दर्द,—घटना= मुँहमें ठण्डा पानी लेने या ठण्डी हवा ग्रहण करनेपर ( काफि, पल्स )। दाँतके मसूढ़ेमें ऐसी जलन हुआ करती है मानो आग छू गयी है ( नेट्र-मूर, टेरिब, कैम्फ )। दाँतमें दर्द—घटना=धूम्रपान करनेपर (डायाडेमा, मार्क, नेट्र-कार्ब)। जीभ,—जीभकी जड़ मैली या हरे रंगकी और बाकी अंश भूरे रङ्गकी लेपसे ढका। मुंहका स्वाद कड़वा और जीभमें लसदार श्लेष्मा लिपटा रहता है (बेराट्रै-मूर, सिपा, हाइड्रेस्ट, क्रियो, फास, सिपा )। जीभके अगले भागमें जलन करनेवाले छाले निकलते है, ( कार्बो-ऐनिम, नेट्र-मूर, नेट्र-फास )। जीभ लाल ( बेल, हायो, लैके, मुख-विवरके ऊपरी अंशमें बहुत दर्द और स्पर्शका सहन न होना ), मुंहमें ऐसी जलन मानो पीसा हुआ मिर्चा लगा है ( कोका, ड्रोसेरा, मेजेर, कैम्फ )। खाने पीनेके बाद मुंहमें बहुत लार पैदा होती है। मुख-विवर सूखा रहता है, बहुत प्यास लगती है और मसूढ़े सब लाल रहते हैं। ऋतुके समय तालुमें ऐसी जलन होती है, मानो वहाकी खाल उधड़ गयी हो। तालुदेशमें अत्यन्त स्पर्शासह, रस-भरी फुन्सियाँ और छाले निकलते हैं, रोगी भोजन नही कर सकता—सर्दी या ठण्डी चीजे आदि छू जानेपर घटना।

**गलेके भीतर।**—कण्ठसे अन्ननाली तक सुखापन, पर प्यास नहीं रहती ( ऐसाफि, ग्रेफ़िट्यु )। कण्ठमें जखम और स्पर्श सहन नहीं होता,—ऐसा अनुभव होता है कि खार निगलनेके समय कण्ठनाली सकुचित हो जाती है। बात करने ( ऐल्यू ) या वाडे पदार्थ निगलनेके समय यह जखमका भाव और बढ़ जाता है ( बेडि, ऐ-लैक्ट )। गलग्रन्थि और अलिजिह्वा प्रदाहित और फूली ( गल-ग्रन्थि-प्रदाह=ऐको, एपिस, बैराई, बेल, लैक कैन, लैके, लाई, मार्क, फाइटो,—उपजिह्वा फूली=एपिस, मार्क, मार्क-कोर, केलो-आयोड ), गल-ग्रन्थिके ऊपर जखम निकलना ( अरम, कैल्के, केलो-बाई, लाई, मार्क, मार्क-कोर, फाइटो )। रातमें कण्ठमें श्लेष्मा सञ्चय होता है और सवेरे खाँसनेपर नमकीन श्लेष्मा निकलता है।

**पाकस्थली।**—ज्वालामयी तृष्णा,—ठण्डा पानी पीनेका बहुत अधिक आग्रह,—विशेषकर सन्ध्याके बाद, बहुत अधिक व्यायाम करनेके बाद बढना। अरुचि। पहले रोगिनीको जो रोटी अच्छी लगती थी, उससे अरुचि हो जाता ( सिह्वा, नेट्र-म्यूर, पल्स, सिपि )। भोजनके समय तिमिर दृष्टि ( कैल्के, केलि-कार्ब ) और मस्तिष्ककी जडता ( काकुल, डायाडेमा, पेट्रोल )। भोजनके बाद चेहरेपर पसीना निकल आता है और वक्षमें दबाव मालूम होता है, मुंह में पानी भर आया करता है। मिचली और पहले अम्लाक्त और इसके बाद कडवा जलीय पदार्थ वमन। ऐसा दर्द होता है मानो पाकस्थली फाडी या छेदी जा रही है या सवेरे नींद खुलनेपर जलन और नख गडनेकी तरह दर्द होता है, सवेरे भोजन कर लेनेपर घटना। सन्ध्याके बाद सोने पर पाकस्थली और वक्षगह्वर भरा और भारी मालूम होता है और साँस लेनेमें तकलीफ होती है। भोजनके पहले यह सोच पैदा हो जाता है कि ये चीजें खाऊँ या न खाऊँ, अच्छी लगे गी या न लगे गी। आँखमें छुरी मारनेकी तरह दर्द और मिचली ( दाहिनी आँखमें दर्दके साथ=ऐसिड-लैक्ट ), सन्ध्याके बाद मुंहमें लगातार पानी भर आया करता है ( टैरिब )। थोडी मिचली और पाकाशयमें टपक पैदा कर देनेवाला दर्द। सरमें चक्कर आने बाद नमकीन या खट्टा पानी या खट्टे श्लेष्माकी कै होकर रोगी एकदम सुस्त हो पडता है और उसके माथेमें जलन मालूम हुआ करती है।

**अन्त्राशय।**—कमरमें कसकर कपडा नहीं पहना जाता ( कार्ब्बि, सिह्वा, क्रोटैल, ग्रैफ, लाई, नक्स-वोम, कैल्के )। यकृत प्रदेशमें सुआई गडने

की तरह दर्द और चलनेके समय या शरीरके एकाएक हिल जानेपर यकृत-प्रदेशमें दर्द होने लगता है (एपिस, बेल, कार्बो-वेज, चेलिडो, आयोड, मार्क, फास, साइलि)। किसी ओर भी शरीरको घुमानेपर दर्द मालूम होता है—इसीलिये रोगीको बाध्य होकर चित सोये रहना पड़ता है। बायीं कोखमें नुकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द,—खासकर निर्मल वायुमें टहलनेके समय। रातमें नितम्ब-देशमें और उरुमें ऐसा दर्द होता है, मानो चोट लग गयी है—इस असह्य दर्दके कारण रोगीकी नींद खुल जाती है, पर केवल करवट लेनेपर यह दर्द नहीं रहता। एक स्थूल भारकी तरह दर्द उदरके भीतरसे होता हुआ पीठतक फैल जाता है। उदरमें जलन (आर्स, कार्बो-वेज, केली-बाई, क्रियो, ऐसिड-ओकजेल, मेजेर, नक्स वोम), तलपेटमें दर्द (कैडमि-सल्फ, डाब्बिड), ऐसा दर्द मानो मरोड़ खा रहा है—हाथसे पेट मलनेपर आराम मालूम होता है। रह रह कर ललाट देशमें दर्द और आँतोंमें नख गड़नेकी तरह यंत्रणा,—अंत्र-कूजन, घूमनेवाला दर्द और अन्तमें पतले दस्त आने लगना। अन्त्राशय का आध्मान (कार्बो-वेज, कोलचि, ब्राई, साइलि, सल्फ),—आँतोंमें बहुत अधिक गड़गड़ाहट और हड़हड़ गड़गड़ आवाज, कोष्ठाश्रित वायु या आध्मान विशेषकर दाहिने कोखमें बैठनेवाली अवस्थामें मालूम होता है मानो कोख फाड़कर आध्मान वायु बाहर निकल पड़ेगा। रातमें वायु इकट्ठा-हो जाता है और बहुत दर्द होता है, दाहिने कोखमें प्रदाह पैदा हो जाता है=अन्त्रान्त्र-प्रदाह (बेल, काडुअस मेरी, कोलचि, क्रोटेलस, लेके, मार्क, ओपि, प्लम्ब, रास, थूजा)। आध्मानकी वजहसे अन्त्रशूल—उसमें ऐसा दर्द होता है, मानो नख गड़ रहा है (मस्कस), सवेरेके भोजनके पहले बढ़ना और तीसरे पहर आध्मान निकल जानेपर आराम मालूम होना।

**मलान्त्र और मल**।—मल कड़ा और गाँठ गाँठ (ऐल्यू, कार्बि, हाइड्रेस्ट, प्लम्ब),—कितनी ही बार खून और आम मिला, उदरमें दबाव मालूम होना। उदरामय—मल परिमाणमें थोड़ा, लसदार, कुछ लाल रंगका या खून मिला, एकाएक वेग पैदा हो जाता है, बड़े ज़ोरसे बहुत ज्यादा वायुके साथ निकलता है। शय्यासे उठकर खड़े होते ही वेग पैदा हो जाता है (दो कदम इधर उधर करनेपर=ब्राई, लेप्टैन,—शय्यासे उठते ही=लाई, सल्फ,—शय्या-त्यागके पहले ही=ऐलो, सोरिन, रियुमेक्स, सल्फ,—सवेरे शय्यासे उठने पर=इंग्यू, ऐगार, सोराइन), कई दिनोंतक बहुत गर्मी पड़नेके बाद; मकान

के निचले तलेमें रहने या वास करनेकी वजहसे, कभी कभी वायुत्यागनेके समय या पेशाब करनेके समय अनजानमें मल निकल जाता है ( ऐलो, ऐसि-म्यूर, ऐसिड-फास, ओलियेन, पोडो, स्किला, वेरेट ), या निद्रितावस्थामें ( आर्नि, ब्रायो, ऐ-म्यूर, फास, रियुटा )। सल्फ-रज' रोगमें कड़ा गांठ गांठ और खून मिला मल,—निकलनेके समय और निकल जानेपर मलद्वारमें दर्द पैदा हो जाता है। बहुत दिनोंका उदरामय या अन्नाशयका क्षय या ग्रहणी रोगमें तलपेटमें हमेशा गड़बड़ी मालूम हुआ करती है और मलद्वारके ऊपर और दोनों उरुके बीचमें कड़े मसेकी तरह दाना निकलता है ( इथुजा, थूजा )।

**पेशाब** ।—बार बार पेशाब—उसमें पीली और ईंटके चूरकी तरह तली जमती है। दोनों पुट्ठे या वंक्षण-प्रदेशमें वेधनेकी तरह दर्द और पेशाब का वेग, तीसरे पहर घरके बाहर टहलनेके समय और बैठनेके समय नाभीके चारों ओर नख गड़नेकी तरह दर्द मालूम होता है और पेशाबका वेग होता है, —यह दर्द पुट्ठेके स्थानतक चला जाता है। पेशाब परिमाणमें बहुत थोड़ा और पेशाब निकलनेके समय मूत्रमार्गमें जलन होती है। पेशाबका वेग रोकने पर कमरमें दर्द अनुभव होता है। पेशाब परिमाणमें बहुत थोड़ा और गहरे रंगका होता है, बार बार पेशाब होता है और रातमें बहुत बार शय्यासे उठना पड़ता है ( कैली-कार्ब )।

**पुं-जननेन्द्रिय** ।—लिङ्गमुण्डमें ( चेलिडो, कैली-बाई, मैजेर, सल्फ ) या शिश्नमें इतनी खुजली होती है ( ऐगार, हिप ) कि रोगी उसे बाध्य होकर रगड़ा करता है ( ऐङ्गास्टुरा )। प्रमेह-स्राव गाढ़ा हरी आभा लिये पीला, बिना तकलीफका (थूजा पल्स) बहुत दिनोंका और कभी कभी पैदा होनेवाला, या रुका हुआ स्राव ( ऐ-नाई, ऐल्लस, कैल्प, चेलिडो, क्लिमेट)। मुष्कत्वकमें खुजली, खुजलानेपर जलन होती है। विटप ( योनि और मलद्वारके बीचका अंश ) और कामाद्रि ( योनिका ऊपरी अंश या केशमय प्रदेशका सिरा) में खुज-लाहट। - कामोद्दीपना,—सन्ध्याके समय, सवेरे लिङ्गोच्छ्वास। सन्ध्याके समय मुष्कपर पसीना निकलना। रमणीच्छाकी प्रबलता।

**स्त्री-जननेन्द्रिय** ।—आर्त्तव,—स्राव विलम्बसे होता है, परिमाणमें बहुत थोड़ा, अम्लशूल और मल रुका या गांठ गांठ मल निकलना। आर्त्तव का खून कषाय या त्वचाको क्षय करनेवाला, उसके लगनेपर दोनों उरुके बीचकी

त्वचा क्षय हो जाती है। थक्का थक्का जमा हुआ खून निकलता है; चलनेके समय बराबर निकला करता है (केवल शरीर हिलानेके समय निकलता है=सिलियम-टाई, सिकेलि)। ऋतुस्रावके पहले नाकसे खूनका स्राव होता है (हाइड्रेस्ट, लैके, नेट्र-कार्ब)। प्रदर,—स्राव कषाय और त्वचाको क्षय करनेवाला (बोर, बोवि, कोलोफिल, क्रियो, यूपियोन, नेट्र-मूर, फास, सिपि, साइलि)। प्रसवके बाद योनिके बाहरी स्थानपर प्रदाह होता है (ऐकोन, आर्नि), वह स्थान फूला रहता है और उसपर मसूरकी तरह पीव-भरे छाले निकलते हैं (मसेकी तरह सफेद आभा लिये या कुछ लाल=ऐनाथ्रिरम)। प्रसव होनेके छ सप्ताह बाद तेज बोखार पैदा हो जाना।

**श्वास-यंत्र।**—सरल श्लेष्मा निकालनेवाला श्वास-रोग (आर्स, क्युप्रम, डालका, केलो सल्फ, लोबेल, पल्स, सेनेगा, सिनैपिस, नाइग्रा) बच्चोंको [एण्टि-टार्ट, केमो, इपिका, पल्स (डा० हेम्पलको इसमें ऐण्टिम-टार्टसे ज्यादा लाभ दिखाई दिया है), सैम्बियु] और जलीय तर हवा लगते ही प्रकोपका पैदा हो जाना (आरम, डालका, इपिक, लोबेल, हाइपिर, गर्म जलीय वायुमें=सिफि-लाइनम)। जभी हवा ठण्डी होती है उसी समय प्रकोप पैदा हो जाता है (इपिका, लोबेल), वृष्टि=तर अंधड पानीके दिनोंमें, कफ हरे रंगका या कुछ हरे रंगका और बहुत ज्यादा श्लेष्मा मिला (कार्बो-वे, हायो, लाई, नेट्र-कार्ब, पल्स, सिपि,साइलि,स्टैन, सिफिलिन—बहुत ज्यादा फेन-भरा या पानीकी तरह, नेट्र-मूर,—हरी आभा लिये धुमैला=कोपेवा, रास)। श्वासरोग,—बढ़ना—बहुत सवेरे (केल्के, वेरेट—नींद खुलनेपर=कोना), सवेरे पतले दस्त आनेके साथ (रातमें पतले दस्त और श्वास-रोगका पर्यायक्रमसे पैदा हो जाना=केली कार्ब, पतला पाखाना होनेके साथ ही श्वासमें कष्ट=थूजा)। श्वासका छोटा-पन,—चलनेके समय (एरण्डो-मेरि, आर्स, कार्बो-वे, प्रूनस, सिपि, तेजीसे चलनेके समय=नैट्रम-मूर, क्युप्रम-मेट), विश्राम करनेपर क्रमशः घट जाता है (चलनेपर बढ़ना और सोनेपर घटना=सोरिन), तर हवा और बदली-भरे दिनोंमें श्वासकी तकलीफका बढ़ जाना और बार बार लम्बी सांस लेनेकी चेष्टा करना। सूर्यास्तके बाद वक्षमें दबाव मालूम होना और ऐसा अनुभव होना कि वक्षमें एक गुल्म खड़ा हुआ है (दूसरे समय ऐसा अनुभव होनेपर=सिपा, लैके), गुल्मवायु रोग पैदा करनेवाला। खाँसी—बार बार खाँसी और थोड़ा सा श्लेष्मा निकलना और वक्षके बाएँ पार्श्वमें सुई गड़नेकी तरह दर्द, खड़े

होकर खाँसनेपर श्वासाल्पता पेदा हो जाती है (चलनेके समय खाँसनेपर श्वासाल्पता = फेलैन), सूखी खाँसी, वक्षमें अत्यन्त दर्द और स्पर्शका सहन न होना और कण्ठमें रुखड़ापन मालूम होना, विशेषकर रातमें, खाँसनेके समय रोगी बैठकर दोनों हाथोंसे छातीको वाध्य होकर पकड़ रखता है (ब्राई, निकोल, ड्रोसेरा, ह्युपेट, क्रियो, फास, रेनान-बल्वो, सिपि), कण्ठमें खुजली और पतला श्लेष्मा मिली खाँसी, सवेरेके समय खांसी, पीबकी तरह बलगम (ऐ-नाई, लाइ, साइलि, कार्बो-वे, स्टेन) और बायें पार्श्वके निचले पंजरेमें दर्द। धातु-गत प्रमेह विषकी वजहसे फेफड़ेका प्रदाह, बायें फेफड़ेके निचले अंगों (चेलिडो) रोग हो जाता है। वक्षमें भयानक दर्द मालूम हुआ करता है। खाँसनेके समय रोगी उठकर बैठ जाता है और दोनों हाथोंसे अपने वक्षको दबा रखता है (निकोल, दाहिना फेफड़ा = ब्राई), अनिर्वचनीय यंत्रणा, खून धीरे धीरे जमा हो जाता है। सुई गड़नेकी तरह दर्द, उदरसे बायें वक्षतक फैल जाता है। बायें वक्षमें वेधनेकी तरह दर्द। वक्षोस्थिके पासका पंजरा फूल जाता है। प्रत्येक वर्ष वसन्त ऋतुमें धातुगत प्रमेह-विषकी वजहसे चर्मरोग पैदा हो जाता है।

**गर्दन और पीठ।**—गला और कण्ठका भीतरी अंश फूलकर गाँठ गाँठ हो जाता है और वायुनलीपर बहुत ही यंत्रणादायक दबाव मालूम होता है। गर्दनसे लेकर मेरुदण्डके नीचेतक तेज दर्द और स्पर्शकातरता मालूम होती है। संध्याके समय बैठनेके वक्त दोनों अंस-फलकोंके बीचमें ऐसा दर्द मालूम होता है मानो छुरी मारी जा रही है, त्रिकास्थिके बीचके अग्रमें भी ऐसा ही मालूम होता है। नितम्ब-देशमें ऐसा दर्द मानो चोट लग गयी हैं। रातमें नितम्ब-देशमें इस ढंगका भयानक दर्द होता है मानो फोड़ा निकल रहा है और इस तरहके भयानक दर्दकी वजहसे रोगिनी केवल दाहिनी करवट सो सकती है, सवेरे सोकर उठनेपर घटना। त्रिकास्थि प्रदेशमें दर्दकी वजहसे रोगिनी किसी करवट भी सो नहीं सकती।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—बगलकी गाँठ फूल उठती है और उसमें पीब पैदा हो जाता है (कैड्मी सल्फ, हिप, मार्क-बिन, युर्लेन्स रिजि, रास, सिपि, साइलि)। बायी बगलमें और नलमें वेधनेकी तरह दर्द। बाहु और हाथमें चुन-चुनी होती है और वे अवश हो जाते हैं। दाहिने बाहुके अगले आधे भाग

पर फोड़ा निकलना। कोई पदार्थ मुट्ठीमें लेनेके समय आकुञ्चक पेशी
दर्द मालूम होता है। नींद खुलने और दिन चढ़नेपर लिखनेके समय
कांपा करती हैं। कुनख,—नखके चारों ओर प्रदाह और जखम हो जाता
( नेट्र-मूर, सेङ्गिविन ),—वरके बाहर दर्दका घटना, रोगीका चे
म्लान और ऐसा मालूम होता है मानो किसी रोगने बहुत सताया
मांथेमें सुस्ती और जड़ता मालूम होती है—विशेषकर सवेरे।
जमीनमें, घरमें या स्थानमें रहनेकी वजहसे। बाएँ उरुशिखर, तलपेट
कमरमें बेधनेकी तरह दर्द,—केवल विश्रामके समय। दाहिनी उरुसन्धि
दर्द,—बढ़ना,=झुकनेपर, आसनसे उठनेके समय या शय्यामें करवट
बदलना आदि शरीर हिलानेपर। चलनेके समय एकाएक बाएँ पुट्ठेमें
गड़नेकी तरह असह्य दर्द पैदा हो जाता है और रोगी चल नहीं सकता, मा
असुविधाके कारण रातमें नींद खुल जाती है, एक भावसे अधिक देरतक र
बाद उठनेमें तकलीफ होने लगती है, दर्दकी अधिकताके कारण रातमें नींद खु
जाती है, एक भावसे अधिक देरतक सो नहीं सकता। गिरने बाद बाएँ पुट्ठे
छुरी मारनेकी तरह तेज दर्द। गुल्फ देशके वृहत कण्डारमें और जाँघकी पीट
में खींचने और फाड़नेकी तरह तेज दर्द (जिङ्कम-वैलिरियाना और जिङ्कम-वे
रियानिकम ) उरुके सामनेवाले अंशमें जखम निकलना। संध्याके सम
और इसके बाद दूसरे दिन सवेरे दोनों पैर गर्म हो जाते हैं और जानुतक जल
होती है। तलवे और एड़ीके नीचे बेधनेवाला दर्द, पैरकी अंगुलियों
खुजली—वस्त्र उतारनेपर दोनों पैरोंमें शोथ।

**त्वचा**।—तर अकौता और उससे बहुत ज्यादा रस निकलना, स्व
पानीकी तरह। कपड़ा बदलनेके समय शरीरमें खुजली। शरीरमें जगह जग
रसभरे दाने निकलना। कामला, पाण्डु। सारे शरीरमें मसेकी तरह ठ
लाल, खोलभरी फुन्सियाँ या मसे निकलते हैं। मुष्क और दाहिने उरु
भीतर छोटे छोटे पपड़ी भरे जखम—खुजली भरे और खुजलानेपर आरा
होना—ललाट, खोपड़ीकी त्वचा, गला और वक्षके ऊपर ऐसा ही हु
करता है। चिबुकपर हजामत बनवानेकी खुजलीके दाने धातुगत प्रमेह
विषकी वजहसे नाना प्रकारके रोग ( वेरियोलिनम, मैलान, थूजा )।

**शीत, उत्ताप और पसीना**।—भीतरी शीत मालूम होना,—
इसके साथ ही जम्हाई और अङ्गड़ाई आना। शीतावस्थामें बरफ कानेकी

तरह सर्दी मालूम होना और रोए खड़े हो जाना ( ऐंट्रम, हेलिबो, नाई, मर्क्यूरियस-पेरेन, नेट्र-मूर, नक्स ),—दिनके ४ बजेसे ८ बजेके बीचमें ऋतुस्राव के समयके संध्याकालको शुरुआतमें बिना प्यासका शीत, संध्याके बाद सोनेके समय शीतका प्रादुर्भाव होता है जो समस्त रात स्थायी रहता है, पीठको राहसे शीत ऊपरको ओर बढ़ता है, रोगी कांपा करता है और दाँत कड़कड़ाया करता है, परन्तु शरीरपर शीत अनुभव नहीं होता। शय्यापर सोये रहनेको अवस्थामें शीत मालूम होता है और शय्या त्यागनेपर कम्प हुआ करता है, प्यास बढ़ जाती है और नाड़ीकी गति तेज हो जाती है। ब्रह्मतालुमें उत्ताप अनुभव हुआ करता है, संध्याके आरम्भमें रह रह कर एकाएक उत्ताप पैदा होता है, शरीरका उत्ताप बढ़ता है और बेचैनी मालूम होती है। प्रसवके बाद प्रसव ज्वर ( आर्स, बेल, ब्राई, ऐ कार्बोल, ऐ-मूर, वेरेट-विर )। रातमें पसीना—प्यास न रहना, मुखमण्डल और मुँहपर पसीना होता है।

**नींद।**—दो पहरके पहले नींद आती है—विशेषकर लिखने-पढ़नेके समय। नींद आनेके कुछ बाद ही, इस तरह चौंक उठता है, मानो डर गया है ( ऐलू, बेल, काफिया, हायो, ऐ नाई )। बेचैनी और नींद न आना, बार बार नींद खुल जाती है—बीमार करनेवाले अद्भुत सपने देखकर। जल्दी या देरसे कभी भी क्यों न सोये ४ या ५ घण्टेके बाद नींद खुल जाती है और दमा का प्रकोप आरम्भ हो जाता है ( केली कार्ब, लैके )।

**वृद्धि।**—छूनेपर, ठण्डी चीजें आदि खानेपर, गर्म कमरेमें रहनेपर, कसकर कपड़ा पहननेपर, बाईं करवट सोनेपर, निगलनेके समय,बोलने, आसनसे उठने, सवेरे, तर मकान या जमीनमें रहने, अधिक पानी व्यवहार करने, अन्धड़-पानीके दिनोंमें, ठण्डी हवामें, प्रत्येक बसन्त ऋतुके आरम्भमें, निर्मल वायु लगनेपर, नींद खुलनेपर और परिश्रम करनेपर बढ़ना।

**उपशम।**—हाथसे दबानेपर, कमरका कपड़ा ढीला कर देनेपर, करवट होकर सोनेपर, शरीर हिलाने, व्यायामके बाद, चलनेपर, ठण्डी हवा और ठण्डा पानी लगनेपर ( दतशूल ) सूखी हवा लगनेपर और उठ बैठनेपर।

**अनुकूल सम्बन्ध।**—आर्स, बेल, फेरम-फास ( बहुमूत्र ), नेजा ( चर्मरोग ), थूजा ( मापक धातु )।

**सदृश।**—ऐरेनिया, डायाडेमा, थूजा, वेक्सिन, वेरियोलिन, मेलेन, ग्रैफ, लाइ, नेट्र-म्यूर, पल्स, स्पिलिञ्ज, सल्फ, वैलिरियाना, कैमो, जिङ्कम, ऐसिड-नाई (दोनों हाथोंसे कलेजा दबाकर दर्द घटानेकी चेष्टा करना)। ब्राई, ड्रोसेरा, ड्युपेट, क्रियो, निकोलस, फास, रैनान-बाल्वो और सिपिया।

**तुलनीय।**—मापक धातु,—थूजा, वेक्सि, मैलेण्ड्रि, नक्स, इत्यादि। प्लीहा और मसे,—मार्क,ऐरेनिआ, डायाडेमा। चक्षुरोग—ग्रैफाई, हिपर-सल फर। खाँसी और अतिसार—ब्रायो। खाँसी और पेशाब—लाइको। वक्षमें दर्द—निकोलि। दाँतमें दर्द—काफिया। क्रोधके कारण—कैमो।

**शक्ति।**—१म दशमिक विचूर्णसे १२ वाँ विचूर्ण और ६ ठाँ शततमिक से २०० शततमिक या उच्च।

**क्रियाका स्थायित्व।**—३० से ४० दिनतक।

---

## नेट्रम सल्फ्युरोसम।

## (NATRUM SULPHUROSUM)

**दूसरा नाम।**—सलफाइड आव सोडियम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्ण और तरल आकारमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—उदरामय और हैजा रोगमें फेन-भरा मल,इसका निर्देशक लक्षण है।

**शक्ति।**—३x—६x।

---

## नेक्ट्रियानिनम।

## ( NECTRIANINUM )

इसको नोसोड श्रेणीकी दवा कहा जा सकता है। वृक्ष आदिमें कैन्सर हुए तन्तुसे इस दवाका विचूर्ण या तरल आकारमें क्रम तैयार होता है।

यह कैन्सर रोगकी एक उत्कृष्ट दवा है। एकसे तीन क्यूबिक सेण्टिमीटर दवा सुईके सहारे २।३ दिनका अन्तर देकर प्रयोग करनेपर पहले रोग लक्षण बढ़ते हैं, परन्तु दवा देना बन्द करते ही रक्त-स्राव रुकना या ह्रास और बदबूदार स्राव रुक जाता है और क्रमशः जखम सब सूखकर आराम हो जाते हैं।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—कार्सिनोसिन, स्क्रिह्नम, एनिथ्रिम्यूमिन।

**शक्ति ।**—मूल अर्क।

---

## निकोलम।

## ( NICCOLUM METALLICUM )

**दूसरा नाम ।**—निकेल नामक धातु-विशेष।

**प्रकार ।**— कार्बोनेट आव निकेलसे भी विचूर्ण बनता है।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—मेटालिक निकेलसे विचूर्ण तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है'— दृष्टि-क्षीणता, खाँसी, वाधक, सर-दर्द, हिचकी, सर्दी, आँखोंका प्रदाह, वाक्-रोध ( बोली रुकना ), गलेका जखम, जीभका कड़ापन, दाँतका दर्द, क्रुप खाँसी इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास ।**—कभी कभी पैदा होनेवाला प्रचण्ड सर दर्द, बढ़ना दिनके १० से ११ बजेके बीचमें, बाएं पार्श्वमें पैदा होकर एकाएक दाहिने पार्श्वमें फैल जाता है और सन्ध्याके समय अच्छा हो जाता है, तकलीफसे रोगी चिल्ला उठता है। वाधक, स्वरभङ्ग, खाँसी और माथा हिला-

नेपर गलेकी कशेरुकामें फूटन इत्यादि निकोलमके विषयके अन्तर्गत है। इसकी खाँसीकी यह विशेषता है कि "खाँसनेके समय रोगी उठ बैठता है और दोनों हाथोंसे अपना माथा पकड़ लेता है।" बच्चा हो तो उसे खाँसी आनेके समय उठाकर बैठा देना पड़ता है, नहीं तो धनुष्टंकारकी तरह अकड़न पैदा हो जाने की सम्भावना हो जाती है। कोई कोई खाँसनेके समय अपने दोनों उरुपर दोनो हाथ रखकर, उसपर भार देकर खाँसते हैं,—ऐसे स्थानपर निकोलमका प्रयोग करना चाहिये। नीचे लिखे कई इसके प्रकृतिगत लक्षण हैं—माथा झुकानेपर ऐसा मालूम होता है मानो मस्तिष्क टुकड़े टुकड़े कर काटा जारहा है, मानो माथेमें एक लोहेकी कील गड़ी हुई है, मानो गर्दनमें मोच आ गयी है, नींद खुलनेपर, सरमें दर्दकी वजहसे ऐसा मालूम होता है, मानो अच्छी तरह नींद नही हुई, मानो बहुत पसीना होगा इत्यादि, अन्त्राश्रयिक दर्द आदि बाईं ओरसे दाहिनी ओर चला जाता है। हेरिङ्गने अपने "संक्षिप्त भेषज्य-संग्रह"में लिखा है—"साहित्यानुरागी तथा अन्यान्य व्यक्तियोंको कभी कभी स्नायविक सर-दर्द पैदा हो जाता है, देह बहुत दुबली, क्षीण-दृष्टि और जिनकी पाचन शक्ति क्षीण रहती है, जिन्हें प्रायः कब्जियत हो जाती है और सबेरे नींद खुलनेपर बीमारी बढ़ती है या जो कभी ऐसी गड़बड़ी अनुभव करते हैं, मानो उन्हें कोई कड़ी बीमारी होगी, उनके लिये निकोलम विशेष उप-योगी है।"

## लक्षणावली।

**मन** ।—कलह-प्रिय ( अरम-म्यूर-नैट, कोना, लाई, स्ट्रान )। अत्यन्त चिड़चिड़ा स्वभाव ( ऐन्नोट, कोना, नेट्र-म्यूर, इयुपस, टियुट, इयुका-फिन )। शरीर हिलानेपर ( हायो, डिजि ), मानो पसीना होगा—ऐसी बेचैनी मालूम होती है। ऐसा शङ्कान्वित भाव रहता है, मानो कोई अमंगल घटना होना ही चाहती है ( चिनिन-सल्फ, नैट्र-म्यूर, ऐनाक, कैल्के, ग्रैफ, मानो जल्द ही कोई बुरा समाचार आयगा=ऐस्टिरियस रियु, लिसिन )। किसी बातका प्रतिवाद करनेपर बहुत चिढ़ उठता है ( अरम, नक्स, पेट्रोल )। बातचीतकी इच्छा न होना ( कैमो, जेल्सि, ग्लोनो, ऐनाक ), भीत और कम्पित भाव और एकान्तमें रहना अच्छा मालूम होना ( बेराई, ऐनाक, बेल, कैमो, साइक्ला, इग्ने, नक्स, प्लैट )।

**मस्तक।**—सवेरे सोकर उठनेके समय शारीरिक दुर्बलतासे उत्पन्न सरमें चक्कर आना, इसके साथही मिचली और ओकाई आना, संध्याके समय कुछ देरतक झुके रहनेपर, सीधे होनेपर ( येन )। सरमें चक्कर आना,—सरमें चक्कर आ जाता है और शरीर ढलमलाया करता है, मानो रोगी बहुत क्षीण हो गया है, वृद्धि=सवेरे सोकर उठनेपर ( मैग म्यू )। माथा भारी और भरा मालूम होता है माथा झुकानेपर ऐसा मालूम होता है, मानो माथा टुकडे टुकडे होकर काटा जा रहा है। मस्तिष्कको जड़ताकी वजहसे कौन क्या कर रहा है, इसको समझ नहीं सकता या अपना मनोभाव स्पष्ट प्रकट नहीं कर सकता। सरमें चक्कर आनेकी बीमारीमें माथा भारी और जड़भावापन्न मालूम होता है, विशेषकर ललाटका पिछला अंश, रोगी अपना ललाट मला करता है, सवेरे ऐसा मालूम होता है, मानो रातमें अच्छी तरह नींद नहीं आयी। कभी कभी पैदा होनेवाला तेज दर्द,—दिनके १० से १२ बजेतक बढ़ना। पहले बाईं ओर पैदा होता है फिर एकाएक दाहिनी ओर चला जाता है, और संध्याके समय अच्छा हो जाता है, कभी कभी यह दर्द इतना तेज हो जाता है कि रोगी चिल्लाने लगता है ( तकलीफसे रोगी रोने लगता है=काफिया, रातके १० बजेसे ११ बजेके बीचमें बढ़ना और सूर्योदयके समय आराम हो जाना=सिफिलिनम, पहले बाएँ फिर दाहिने पार्श्वपर आक्रमण करता है=सिङ्कोना )। दिन-भर सर-दर्द रहता है और मध्यान्हके कुछ पहले पित्त वमन हुआ करता है। माथेमें उत्ताप मालूम होनेकी वजहसे रोगी निर्मल वायु सेवन करनेके लिये लालायित रहता है, ऐसा मालूम होता है मानो मूर्द्धा-देशको कोई हाथसे दबा रहा है। ऐसा अनुभव होता है कि मानो मूर्द्धा देशमें एक लोहेकी कील गड़ रही है ( मानो लोहेकी कील घुस रही है=हेलिबो, नक्स, थूजा, भीतरसे बाहरको ओर=थूजा )। माथे और बायी आँखमें फाड़नेकी तरह दर्द। सर-दर्द,—प्रत्येक १५ दिनका अन्तर देकर पैदा होता है और निर्मल वायु लगनेपर घट जाता है। माथा झुकानेपर सुई गड़नेकी तरह दर्द मालूम होता है ( निकोलम, सलफ्युरिकम=निर्दिष्ट समयपर पैदा होनेवाला प्रचण्ड सर-दर्द और मलेरियासे उत्पन्न सामयिक सर-दर्द )।

**आंख।**—दृष्टि-क्षीण, दोनों आँखें लाल और उनमें रोशनी सहन नहीं होती। ज्यादा परिश्रम करनेपर, विशेषकर सन्ध्याके समय, दोनों आँखें सुस्त पड़ जाती हैं और उनमें जलन हुआ करती है। आँखमें जलन,—वृद्धि —सवेरे

सोकर उठनेपर और संध्याके समय, घटना—धोनेपर ( ठण्डे पानीसे धोनेपर दर्द आराम हो जाना=ऐसेरम )। सवेरे आँखें फूल जाया करती हैं और खोली नहो जातीं। सवेरे पलकोंका सटना ( केल्के, इयुफ्रे, क्लिमेट, ग्रेफ, केली-कार्ब ), ठण्डा पानी लगनेपर आँखें लाल हो उठती हैं और उनमें अकड़न मालूम होती है। आँसू गिरना और अस्पष्ट दृष्टि रोगमें आँखका बहुत अधिक स्पन्दन ( ग्लोन, आयोड, वेस्पा )। दूरकी सब चीजें बहुत बड़ी मालूम होती हैं ( इथ्यू, हायो, एपिस, इयुफोर्ब, फास, लोरो, नक्स-मस, फाइजस, वार्वेस्का ), दीयेकी लौ के चारों ओर इन्द्रधनुषके सभी रंग दिखाई देते हैं ( फास, जैलसिमियम )। सभी चीजें नीली दिखाई देती हैं ( लाई, स्ट्रैमोन, जिङ्कम, सिना, क्रोटेल, ऐक्टि-स्पाई, अरम-मेट )—विशेषकर दाहिनी आँखसे देखनेपर ( नीली दिखाई देती है=कैन्थ, डिजि )। सवेरे चारों ओर मेघसे घिरा मालूम होता है ( साइक्ले, लेक-डिफ्लो, कैस्टेर, लैक्टियु, ओलि-ऐन, केल्मी, सेबाई, प्रम्ब ), आँखमें सुई गड़नेकी तरह दर्द,—मानो बिजलीकी चिनगारी लग गयी है, बढ़ना—आँख छूनेपर। दीयेकी एक लौ दो मालूम होती है।

**नाक** ।—सर्दी नहो पर बार बार छींक ( साइक्ले )। नाक रुकी,—नाक इस तरह रुक जाती है, कि साँस नहीं छोड़ी जाती, बढ़ना—रातमें और दाहिनी नाकमें। नाकका अगला भाग लाल और फूला तथा नाकके छेदमें फाड़नेकी तरह दर्द और जलन। सर्दी,—दिनमें सर्दीका स्राव हुआ करता है, पर रातमें सर्दी सूख जाती है ( नक्स-वोम, सेम्बिगु )

**मुखमण्डल** ।—ऐसा अनुभव होना मानो चेहरा फूल गया है ( ऐ-सल्फ, डायाडेमा, फेरम, जिम्नोक्लेड ) और भार मालूम होना। गलेका जख्म रोगमें चेहरेका दाहिना पार्श्व फूल जाता है और लाल हो जाता है ( मेग-कास, रास, वेरेट-विर, वार्वेस्का )। फूले हुए चेहरेमें इतना दर्द होता है कि रातमें नींद टूट जाती है, घटना=सर्दी लगनेपर। हनु सन्धिमें अकड़न-की वजहसे सहजमें हो मुंह नहीं खोल सकता ( जेल्स, लैकेसि, निडोरिन, मार्क-प्रोटो, पेट्रोल, नेट्र-सल्फ ), मुखमण्डलकी त्वचा फटी फटी, चेहरेपर खुजलानेवाली लाल फुन्सियाँ, लाल रंगके उद्भेद। एक चय हुए पेषण दाँतमें बहुत दर्द हुआ करता है और वह दाँत दबानेपर उससे बदबूदार पानी निकला निकला करता है। दन्तशूल,—कानमें छेदनेकी तरह या चिलक मारनेकी

तरह दर्द ( मेज्ज ), ऐसा मालूम होता है, कि सभी दाँतोंकी जड शिथि जाती है और वह दाँत बडा मालूम होता है। मुंहके भीतर बहुत ज्याद रस सञ्चित होता है। रोगीके मुहसे बदबू निकलती है, पर यह बदबू के अनुभवमें नहीं आती। जीभकी अकडनकी वजहसे सहजमें हो बात कर सकता ( लाई, सिपि, लोरो )।

**गलेके भीतर।**—गलेके जखमकी बीमारीमें कण्ठमें दर्द , ब बोलने या जम्हाई लेनेपर और संध्याके बाद। निगलनेके समय समूचे भीतर दर्द मालूम होता है,—वृद्धि=सवेरे , गलेके दाहिने पार्श्वमें बहुत हुआ करता है और उसमें स्पर्श सहन नहीं होता। कण्ठके भीतरके रोगमें दाहिनी गलग्रन्थि, मुखमण्डल और गोवाको सूजन और उसमें सहन न होना। एकाएक कण्ठनाली संकुचित होकर गला रुकनेका हो जाता है। कण्ठके भीतर गाढा श्लेष्मा इकट्ठा हो जाता है और डक की तरह दर्द होता है। गलेके भीतर सुई गडनेकी तरह दर्द,—ऐसा होता है,—मानो यह दर्द अग्निजिह्वामें हो रहा है।

**पाकस्थली।**—भूख खासी रहती है, पर रुचि नहीं रहती रोगके अधिकांश लक्षण भोजनके बाद घट जाते हैं ( ऐनाक, नेट्र-कार्ब, क्रोकस, आयोड, स्ट्रैफाई, फेरम, इग्ने, फास )। संध्याके समय प्यास बढ है। दिन-रात भयानक प्यास, भयानक हिचकी, विशेषकर संध्याके ( कैली-आयोड, लोबेल, नेट्र सल्फ, जिङ्कम )। मानो उपवास कि पाकाशय ऐसा ही शून्य मालूम होता है, पर भूख नहीं रहती (भोजन लाई )। भोजनके बाद पाकाशय बहुत भारी मालूम होता है ( ... हाइड्रैस्ट, लाई, नक्स मोस)। तीती या खट्टी डकार, पाकस्थलीमें होना,—घटना=डकार आनेपर ( रोडो, सल्फ )। उदरके ऊपर और कोखके भीतर ऐसा दर्द होता है, मानो छुरी घुस रही है। ... पीठतक सुई गडनेकी तरह दर्द, मिचली और डकारके साथ कण्ठमें पानी चढा करता है।

**अन्त्राशय और मल।**— पेट फूला। आध्मानकी अधिकता,—अ वायु बदबूदार या गन्धहीन। सन्ध्याके भोजनके आरम्भमें नाभि प्रदेशमें नख गड तरह दर्द और पीठमें खींचन मालूम होना। उदरमें छिदनेकी तरह भ

सोकर उठनेपर और संध्याके समय, घटना—धोनेपर ( ठण्डे पानीसे धोनेपर दर्द आराम हो जाना = ऐसेरम )। सवेरे आंखें फूल जाया करती हैं और खोली नहीं जाती। सवेरे पलकोंका सटना ( कैल्को, इयुफ्रे, क्लिमेट, ग्रेफ, केली-कार्ब ), ठण्डा पानी लगनेपर आंखें लाल हो उठती हैं और उनमें अकड़न मालूम होती है। आंसू गिरना और अस्पष्ट दृष्टि रोगमें आंखका बहुत अधिक स्पन्दन ( ग्लोन, आयोड, वैस्पा )। दूरकी सब चीजें बहुत बड़ी मालूम होती हैं ( ह्यथ्, हायो, एपिस, इयुफोर्ब, फास, लोरो, नक्स-मस, फाइजस, वार्बेस्क ), दीयेकी लौ के चारों ओर इन्द्रधनुषके सभी रंग दिखाई देते हैं ( फास, जेलसिमियम )। सभी चीजें नीली दिखाई देती हैं ( लाई, स्ट्रमोन, जिङ्कम, सिना, क्रोटेल, ऐक्टि-स्पाई, अरम-मेट )—विशेषकर दाहिनी आंखसे देखनेपर ( नीली दिखाई देती है = कैल्य, डिजि )। सवेरे चारों ओर मेघसे घिरा मालूम होता है ( साइक्ले, लेक-डिफ्लो, कौष्टेर, लेक्टियु, ओलि-ऐन, कोल्ची, सेबाई, प्लम्ब ), आंखमें सुई गड़नेकी तरह दर्द,—मानो बिजलीकी चिनगारी लग गयी है, बढ़ना—आंख छूनेपर। दीयेकी एक लौ दो मालूम होती है।

**नाक**।—सर्दी नहीं पर बार बार छींक ( साइक्ले )। नाक रुकी,—नाक इस तरह रुक जाती है, कि सांस नहीं छोड़ी जाती, बढ़ना—रातमें और दाहिनी नाकमें। नाकका अगला भाग लाल और फूला तथा नाकके छेदमें फाड़नेकी तरह दर्द और जलन। सर्दी,—दिनमें सर्दीका स्राव हुआ करता है, पर रातमें सर्दी सूख जाती है ( नक्स-वोम, सेम्बिगु )

**मुखमंडल**।—ऐसा अनुभव होना मानो चेहरा फूल गया है ( ऐ-सल्फ, डायाडेमा, फेरम, जिम्नोक्लेड ) और भार मालूम होना। गलेका जखम रोगमें चेहरेका दाहिना पार्श्व फूल जाता है और लाल हो जाता है ( मेग-कास, रास, वेरेट-विर, वार्बेस्क )। फूले हुए चेहरेमें इतना दर्द होता है कि रातमें नींद खुल जाती है, घटना = सर्दी लगनेपर। हनु सन्धिमें अकड़नकी वजहसे सहजमें हो मुंह नहीं खोल सकता ( जेल्स, लेकेसि, भिडोरिन, मार्क-प्रोटो, पेट्रोल, नेट्र-सल्फ ), मुखमण्डलको त्वचा फटी फटी, चेहरेपर खुजलानेवाली लाल फुन्सियां, लाल रंगके उद्भेद। एक चय हुए पेषण-दांतमें बहुत दर्द हुआ करता है और वह दांत दबानेपर उससे बदबूदार पानी निकला निकला करता है। दन्तशूल,—कानमें छेदनेकी तरह या चिनक मारनेकी

तरह दर्द ( मेज़े ), ऐसा मालूम होता है, कि सभी दाँतोंकी जड शिथिल हो जाती है और वह दाँत बडा मालूम होता है । मुंहके भीतर बहुत ज्यादा मीठा रस सञ्चित होता है । रोगीके मुंहसे बदबू निकलती है, पर यह बदबू रोगी के अनुभवमें नहीं आती । जीभकी अकडनकी वजहसे सहजमें ही बात नहीं कर सकता ( लाइ, सिपि, लोरो ) ।

**गलेके भीतर ।**—गलेके जखमकी बीमारीमें कण्ठमें दर्द, बढना= बोलने या जम्हाई लेनेपर और सन्ध्याके बाद । निगलनेके समय समूचे कण्ठके भीतर दर्द मालूम होता है,—वृद्धि=सवेरे, गलेके दाहिने पार्श्वमें बहुत दर्द हुआ करता है और उसमें स्पर्श सहन नहीं होता । कण्ठके भीतरके प्रदाह रोगमें दाहिनी गलग्रन्थि, मुखमण्डल और ग्रीवाकी सूजन और उसमें स्पर्श सहन न होना । एकाएक कण्ठनाली सङ्कुचित होकर गला रुकनेका उपक्रम हो जाता है । कण्ठके भीतर गाढा श्लेष्मा इकट्ठा हो जाता है और डंक मारने की तरह दर्द होता है । गलेके भीतर सुई गडनेकी तरह दर्द,—ऐसा मालूम होता है,—मानो यह दर्द अलिजिह्वामें हो रहा है ।

**पाकस्थली ।**—भूख खासी रहती है, पर रुचि नहीं रहती, पर रोगके अधिकांश लक्षण भोजनके बाद घट जाते हैं ( ऐनाक, नेट्र-कार्ब, कैल्के, क्रीऑस, आयोड, स्ट्रैफाई, फेरम, इग्ने, फास )। सन्ध्याके समय प्यास बढ जाती है । दिन-रात भयानक प्यास, भयानक हिचकी, विशेषकर सन्ध्याके समय ( कैली-आयोड, लोबेल, नेट्र-सल्फ, जिङ्कम )। मानो उपवास किया है, पाकाशय ऐसा ही शून्य मालूम होता है, पर भूख नहीं रहती (भोजनके बाद= लाइ )। भोजनके बाद पाकाशय बहुत भारी मालूम होता है ( सिङ्को, कोल्चि हाइड्रैस्ट, नाइ, नक्स-वोम) । तीती या खट्टी डकार, पाकस्थलीमें दबाव मालूम होना—घटना=डकार आनेपर ( रोडो, सल्फा )। उदरके ऊपरी प्रदेशमें और कोखके भीतर ऐसा दर्द होता है, मानो छुरी घुस रही है । पाकस्थलीसे पीठतक सुई गडनेकी तरह दर्द, मिचली और डकारके साथ कण्ठमें खट्टा पानी चढा करता है ।

**अन्त्राशय और मल ।**—पेट फूला। आध्मानकी अधिकता,—आध्मान वायु बदबूदार या गन्धहीन। सन्ध्याके भोजनके आरम्भमें नाभि प्रदेशमें नख गडनेकी तरह दर्द और पीठमें खींचन मालूम होना । उदरमें छेदनेकी तरह भयानक

दर्दके बाद पतला पाखाना होता है। पेटमें दर्द भरी आँतोंकी गडगडाहट। ऋतुके समय पेट जकड जाता है और आध्मान वायु निकला करता है। कब्जियत,—वेग होता है, पर पाखाना नहीं होता और बहुत चेष्टा किये बिना पाखाना नहीं होता ( ओपि, प्लम्ब, प्लैट )। मल कोमल होनेपर भी बहुत वेग देनेपर निकलता है ( ऐल्यू, हिप, ऐनाक्र, प्लैटि, साइलि, वेरेट )। मलका पतलापन,—मल पीले रंगका आममय ( एपिस, बोर, केमो, ऐ-सल्फ, रास )—बडे वेगसे और आध्मानके साथ आवाज देता हुआ निकलता है ( क्रोटोन टिग, गेम्बो, ग्रैटि, जेट्रो, नेट्र-सल्फ, फास, रेफे, निकोल, सिपि )। दूध पीनेपर कूथन और पतले दस्त आना ( कैल्के, केली-कार्ब, लाई, नेट्र-कार्ब, नक्स-मस, सिपि ), पाखाना होनेके पहले मलद्वारमें छेदनेकी तरह तकलीफ और जलन मालूम हुआ करती है ( बार्बा, नेट्र-सल्फ )। पाखाना होनेके समय मलान्त्रमें और मलद्वारमें जलन और नोकीली सलाई गडनेकी तरह दर्द और पाखाना हो जानेपर मलद्वारमें खुजलाहट और जलन मालूम हुआ करती है।

**पेशाब**।—दिन-रात अधिक पेशाब हुआ करता है। पेशाब करनेके समय मूत्रमार्गके द्वारपर जलन मालूम होती है ( ऐफिस-चिनोपोड, कैल्के, डालका, नक्स-वोम, पल्स, सल्फ,—रातमें पेशाब करनेके समय=ऐगार, साइलि ), सन्ध्याके भोजनके बाद लिङ्गोच्छ्वास। मुष्कके एक खास छोटे अंशमें खुजलाहट—खुजलानेपर भी खुजली नहीं घटती।

**स्त्री-जननेन्द्रिय**।—आर्त्तव—असमयमें हो हो जाता है और ऋतुके समय उदरमें और नितम्ब देशमें दर्द मालूम होता है। अधिकांश स्थानोंमें ऋतु देरसे होता है और स्राव भी थोडा होता है,—अन्त्रशूल, कमरमें दर्द, आँखमें जलन और सुस्ती मालूम हुआ करती है। प्रदर,—स्राव बहुत ज्यादा और पानीकी तरह पतला, वृद्धि—आर्त्तव-स्राव होने बाद या पेशाब होने बाद ( ऋतुके बाद प्रदर-स्रावकी अधिकता=ऐल्यू, ग्रेफ, प्लैट, सिपी,—पेशाब करने बाद सवेरे=मैग मूर,—पेशाब करने बाद प्रदरका स्राव बन्द हो जाता है =नेट्र-कार्ब )।

**श्वासयन्त्र**।—स्वरभङ्ग,—प्रत्येक वर्ष फिरसे पैदा हो जाता है ( कार्ब, —स्थल-विशेषमें मिचली और क्षीण दृष्टि और दूध सहन न होना मिला), तेज हवा लग जानेके कारण स्वरभङ्ग। स्वरभङ्गमें कर्कशता ( रुखडापन ) मालूम होना, खाँसनेपर घटना। खाँसी रातमें बहुत बढ़ जाती है, खाँसनेके समय

रोगी उठकर दोनों हाथोंसे अपना माथा पकड़ लेता है या दोनों हाथ ऊपर रखकर खाँसा करता है। खाँसनेके समय यदि बच्चेको उठाकर बैठाया नहीं जाता तो उसे धनुष्टङ्कारकी तरह अकड़न पैदा हो जानेकी सम्भावना हो जाती है ( आर्स, हायो, बेल, क्रोटोन-टिग, ड्रोसेरा, ओलियि कोर, पलस, सिपि )। कण्ठमें खुजलाहट हो जानेकी वजहसे खाँसी,—सन्ध्याके बाद सोते ही बढ़ जाती है ( कैली-कार्ब, क्रियो, पल्स।)

**प्रत्यङ्ग आदि।**—माथा इधर उधर घुमाते ही ग्रीवाकी कशेरुकाएँ सब कटकट करने लगती है ( ऐगार, चेलिडो, पेट्रोल )। ऐसा दर्द मानो गलेमें मोच आ गयी है ( आर्स, रियुटा )। कोमल पाखाना होते समय नितम्बमें दर्द मालूम होना। तीसरे पहर नितम्ब-देशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। सोनेपर शरीरमें जगह जगह सुई गड़नेकी तरह दर्द। हाथ और दोनो पैर बहुत भारी मालूम होते हैं, घटना—हिलानेपर। बायें कन्धेमें ऐसा मालूम होना मानो मोच आ गयी है या सन्धिभ्रष्ट हो गयी है (ऐगार)—मुद्गर आदि लेकर, व्यायामकी तरह जोरसे हिलाने-डोलानेपर घटना। केहुनीसे लेकर कलाईतक और अंगुलीमें वातका दर्द। दाहिने जानुफलकमें सुई गड़नेकी तरह मालूम होना। दोनो पैर भारी और क्षीण मालूम होते हैं और काँपा करते हैं। बाईं एँड़ीके नीचे सुई गड़नेकी तरह दर्द और खुजली।

**सार्वाङ्गिक।**—अधिकांश लक्षण ही सन्ध्याके समय बढ़ जाते हैं और निर्मल वायु लगनेपर घट जाया करते हैं। रातमें बेचैनी बहुत बढ़ जाया करती है, चित्तकी चञ्चलताकी वजहसे रोगी लगातार करवट बदला करता है। समूची देह गर्म मालूम होती है और इसीलिये मानसिक उद्वेग पैदा हो जाता है और उठनेकी शक्ति नहीं रहती।

**त्वचा।**—समूची देह विशेषकर गला खुजलाया करता है, खुजलाने पर दाने निकल आते हैं ( दाने नहीं निकलते=डलिकस-प्रु )। जगह जगह सूक्ष्म भावसे जलन और डंक मारनेकी तरह दर्द और खुजलाहट होती है।

**निद्रा।**—आधी रातसे लेकर ४ बजेसे सवेरेतक नींद नहीं आती और वायुनलीके भीतर खुजलाहटकी वजहसे सूखी खाँसी आया करती है। सवेरे ललाटके पीछे भार मालूम होता है,—ऐसा मालूम होता है मानो रातमें अच्छी तरह नींद नहीं आयी। रातमें २ बजनेके समय उत्ताप और बेचैनी अनुभव

दर्दके बाद पतला पाखाना होता है। पेटमें दर्द भरी आंतोंकी गड़गड़ाहट। ऋतुके समय पेट जकड़ जाता है और आध्मान वायु निकला करता है। कब्जियत,—वेग होता है, पर पाखाना नहीं होता और बहुत चेष्टा किये बिना पाखाना नहीं होता (ओपि, प्लम्ब, प्लेट)। मल कोमल होनेपर भी बहुत वेग देनेपर निकलता है (ऐल्यू, हिप, ऐनाक, प्लेटि, साइलि, वेरेट)। मलका पतलापन,—मल पीले रंगका आममय (एपिस, बोर, कैमो, ऐ-सल्फ, रास)—बड़े वेगसे और आध्मानके साथ आवाज देता हुआ निकलता है (क्रोटोन-टिग, गेम्बो, ग्रेटि, जेट्रो, नेट्र-सल्फ, फास, रेफे, निकोल, सिपि)। दूध पीनेपर कुथन और पतले दस्त आना (कैल्के, कैली-कार्ब, लाइ, नेट्र-कार्ब, नक्स-मस, सिपि), पाखाना होनेके पहले मलद्वारमें छेदनेकी तरह तकलीफ और जलन मालूम हुआ करती है (बार्बा, नेट्र-सल्फ)। पाखाना होनेके समय मलान्त्रमें और मलद्वारमें जलन और नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द और पाखाना हो जानेपर मलद्वारमें खुजलाहट और जलन मालूम हुआ करती है।

**पेशाब।**—दिन-रात अधिक पेशाब हुआ करता है। पेशाब करनेके समय मूत्रमार्गके द्वारपर जलन मालूम होती है (ऐकिस-चिनोपोड, कैल्के, डालका, नक्स-वोम, पल्स, सल्फ,—रातमें पेशाब करनेके समय=ऐगार, स्पाइजि), सन्ध्याके भोजनके बाद लिङ्गोच्छ्रास। मुष्कके एक खास छोटे अंशमें खुजलाहट—खुजलानेपर भी खुजली नहीं घटती।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—आर्त्तव—असमयमें हो हो जाता है और ऋतुके समय उदरमें और नितम्ब देशमें दर्द मालूम होता है। अधिकांश स्थानोंमें ऋतु देरसे होता है और स्राव भी थोड़ा होता है,—अन्त्रशूल, कमरमें दर्द, आंखमें जलन और सुस्ती मालूम हुआ करती है। प्रदर,—स्राव बहुत ज्यादा और पानीकी तरह पतला, वृद्धि—आर्त्तव-स्राव होने बाद या पेशाब होने बाद (ऋतुके बाद प्रदर-स्रावकी अधिकता=ऐल्यु, ग्रेफ, प्लेट, सिपी,—पेशाब करने बाद सवेरे=मैग-म्यूर,—पेशाब करने बाद प्रदरका स्राव बन्द हो जाता है=नेट्र-कार्ब)।

**श्वासयन्त्र।**—स्वरभङ्ग,—प्रत्येक वर्ष फिरसे पैदा हो जाता है (आर्स,—स्थल-विशेषमें मिचली और चीण दृष्टि और दूध सहन न होना मिला), तेज हवा लग जानेके कारण स्वरभङ्ग। स्वरभङ्गमें कर्कशता (रुखड़ापन) मालूम होना, खांसनेपर घटना। खांसी रातमें बहुत बढ़ जाती है, खांसनेके समय

## निकोलम सल्फ्युरिकम ।

( NICOLUM SULPHURICUM )

**दूसरा नाम ।**—सलफाइट आव निकेल ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचूर्ण ।

**उपयोगिता और आभास ।**—ऋतुलोप होनेके समयके बहुतसे उपसर्गोंमें सेकेलिसकी तरह यह भी एक उत्कृष्ट दवा है ।

बहुत देरतक पढ़नेवाले, कमजोर और अजीर्ण रोगग्रस्त व्यक्तियोंकी बीमारीमें नक्सकी तरह इसे भी याद करना चाहिये ।

**शक्ति ।**— २x विचूर्ण ।

---

## निकोटिनम ।

( NICOTINUM )

**दूसरा नाम ।**—तम्बाकूका उपचार ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—पानी या सुरासारमें द्रव तैयार होता है ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—रुग्णी होनेका लक्षण, मस्तिष्ककी क्लान्ति, हिमाङ्गावस्था, वमन, आक्षेप, धनुष्टङ्कार, तम्बाकूका नशा इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास ।**—टैबाकमकी तरह इसका भी प्रधान लक्षण क्षणिक और दीर्घस्थायी संकोचन पैदा करनेवाली अकड़न है—गर्दन और पीठकी अकड़न और मस्तकका पीछेकी ओर टेढ़ा पड़ जाना, सर्वांग पेशियोंका संकोचन और स्वरनली तथा वायुनलीभुजके संकोचनकी वजहसे, घड़घड़ाहटकारी श्वास-प्रश्वास, पर्यायक्रमसे क्षणिक और दीर्घस्थायी आक्षेपके बाद सारे शरीरकी शिथिलता कम्प या स्पन्दन, उदरकी पेशियोंका पीछेकी ओर खिंचना और अनिच्छासे भी पेशीमय ( जैसा मलद्वारका, मूत्रवहाशिरा

हुआ करती है और सारे शरीरमें बहुत दर्द मालूम होनेके कारण आराम पानेकी आशासे रोगी शय्या त्यागकर टहला करता है। आधी रातके बाद पेटमें दर्दकी वजहसे नींद खुल जाती है। रातमें नींद न आनेपर भी सवेरे देह और मन प्रसन्न ( ऐ-फ्लू, कोबाल्ट ) रहता है।

**वृद्धि** ।—शरीर या अङ्ग हिलानेपर ( अधिकांश लक्षणोंका ), सवेरे नींद खुलनेपर, बोलने या जम्हाई लेनेपर, आधी रातके बाद और दबाने या सोनेपर ( खाँसी ) और दूध पीनेपर ( पतले दस्त )।

**उपशम** ।—निर्मल हवा लगनेपर, धोनेपर ( आँखकी जलन ), भोजनके बाद, सर्दी लगनेपर ( मुंहका दर्द ), उठ बैठनेपर, बाहु और पैर हिलाने पर ( भार मालूम होना ), खाँसनेपर ( कण्ठनालीका रुखड़ापन ) और डकार आनेपर।

**सम्बन्ध** ।—**सदृश** ।—आर्स, कार्बो-ऐन, फेरम, ऐ-फ्लू, जेलसि, हायो, इग्ने, कोबाल्ट, लाइ, मैङ्गेन, नेट्र-म्यूर, नक्स-वोम पेट्रोल, फास, प्लैट, पल्स, सिपि, साइलि, स्ट्रैमोन, जिङ्कम।

**तुलनीय** ।—कोबाल्ट, प्लैटिनम। चीज बड़ी दिखाई देनेपर—हायो, नेट्रम, फास्फोरस, , नीला दिखाई देनेपर—लाइकोपोड, दो देखना, इन्द्र-धनुषके रंग इत्यादि—फास्फ, जेलस, सर्दी—नक्स, सल्फ, नासामूल—फेरम, दाँतका दर्द—मैङ्गेनम, सर-दर्द—जेलस, सल्फ, पाकस्थली शून्य मालूम होना—सिपिया, वात्सरिक स्वरभङ्ग—आर्स, गलेका जखम—लाइकोप इत्यादि।

**शक्ति** ।—३ रे दशमिक विचूर्णसे २०० शततमिक शक्ति व्यवहार होता है।

---

होता है कि उसमें कुछ है, मानो घघोल्यिमें एक मुट्ठीभरका पदार्थ अड़ा हुआ है (साइक्यूटा)। नाड़ी क्रमसे दुर्बल होती जाती है।

**सार्वाङ्गिक।**—अंगुलोंके अगले भागसे कलाई और कलाईसे कोहनी तक फैलनेवाला ऐसा अनुभव होना मानो चींटी रेंग रही है। निचले अंग सब क्षीण मालूम होते हैं, विशेषकर सीढ़ी चढ़नेके समय (कार्नस-सेट, कैली-बाई—चढ़ने या उतरनेके समय रियुटा)। आक्षेप क्षणिक, दो दण्डतक क्रमसे बढ़नेवाला, हाथ पैर आदि कांपते कांपते क्रमसे सारा शरीर कांपने लगता है, श्वास-कष्ट्या पेदा हो जाती है और सांस रुक रुककर निकलती है। श्वास लेनेमें भी ऐसा ही भाव हुआ करता है। रोगी इतना कमजोर हो पड़ता है, कि वह अपना माथा सीधा नहीं कर पाता। देखने, सुनने वगैरहकी शक्ति लुप्त हो जाती है और अन्तमें मूर्च्छा पेदा होकर बेहोशी पैदा हो जाती है।

**शीत,उत्ताप और पसीना।**—हाथ, पेर आदि बरफकी तरह ठण्डे (कैम्फो, कार्बो वेज, टैबाक, वेरेट, डिजि)। हाथ-पैर आदिकी अँगुलियोंमें शीत पैदा होकर क्रमसे सारे शरीरमें फैल जाता है (ब्राई, सिडोरिन, सिनियैन, सिपि)। क्लान्ति-जनक शीत (एरेनिया, चिनिन-सल्फ)। पाकस्थलीके ऊपरसे चारों ओर उत्ताप फैल जाता है, उत्तापके बाद पसीना नहीं होता है। पसीना बरफकी तरह ठण्डा (आर्स, कैम्फी, साइना, हिप, इपिक, लाई, मार्क, पल्स, टैबाक, वेरेट)।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—(रोगीके सम्बन्धमें) एब्सिन्थ, इग्ने न्थि-क्रो, टैबाक, लोबेलिया, डिजि, कैम्फो, वेरेट, साइक्यू, स्ट्रेमोन, कार्बोन-आक्स।

**प्रतिविष या दोषघ्न।**—आर्स, लाइकोपोडियम (टैबाकम देखो)।

**शक्ति।**—६ ठी दशमिक क्रम तक।

---

इत्यादि ) यंत्रोंका सङ्कोचन—इस तरहकी संकुचित या आक्षिप्त अवस्थामें बहुत दर्द, अत्यधिक मिचली, ठण्डा पसीना निकलना और श्वास-रोध तथा तेजीसे हिमाङ्गावस्थाका आ जाना ( फैरिङ्गटन ) इसलिये, विसूचिका इत्यादि रोगोंकी आक्षेपावस्थामें इसके द्वारा विशेष लाभ हुआ करता है ।

## लक्षणावली ।

**मन ।**—विकार, प्रलाप और भयकर मूर्त्तियां देखना । किसी विषय में मन नहीं लगा सकता ( ह्यूज्, बोवि, ऐक्नस , सिनैप, साइलि ) ।

**मस्तक आदि ।**—माथेकी जड़ता और स्तम्भित भाव , गर्दन और पीठकी अकड़न । माथेका पीछेकी ओर टेढ़ा पड़ जाना । पलकोंमें बहुत भार मालूम होना ( कोलोफिल, कास्टि, जेल्स, लैक-डिफ्लो मार्क्यूरियस-पेरेन), पलकोंका सङ्कोचन ( नाइट्रि-स्पि डाल, टैबाक, वायोला-ड्राई ) । चर्वण-पेशीकी अकड़न ( टैबाक— दाहिनी ओरकी = सार्स , विसूचिका रोगमें बहुत देरतक दाँती लगी रहना = वेरेट ) । दृष्टिकी अस्पष्टता और आँखोंमें रोशनीका सहन न होना ( एपिस, फास ) । अच्छी तरह सुन नहीं पड़ता—मानो श्रवण-पथ रुईसे रुका हुआ है । चेहरा मलिन, रक्त-शून्य, और यन्त्रणाव्यञ्जक । ऊपरी हनुमें सुरसुरी मालूम होती है । जीभमें तेज जलन । खाँसी, हिचकी और बार बार श्लेष्मा निकालनेकी चेष्टा , कण्ठमें सूखापन और रुखड़ापन मालूम होना , मानो अन्ननलीसे पाकस्थली तक एक कड़ी चीजकी रगड़ लग गयी । बहुत तकलीफ मालूम होना ।

**पाक और अन्त्राशय ।**—रुचिका न रहना । धूम्रपानसे अरुचि ( प्लैण्टेगो, सिङ्को, कैलेडियम ) । डकार,—वमन मिली, वमनके बाद घटना। पाकस्थलीसे ऊपर और नीचे जानेवाली गड़बड़ी मालूम होना । पाकस्थली और अन्त्राशयमें शून्यभाव और सुस्ती ( काकुलस, इग्नेशिया ) मालूम होना । पेट फूला । बहुत अधिक मलका वेग,—आध्मान वायु निकलने और पेशाब करनेपर मलका वेग घट जाता है ( ऐसा वेग मानो पतला पाखाना होगा, पर पेशाब करने बाद यह वेग नहीं रहता = लिलिटाइ ) । पेशाब बहुत ज्यादा और वेग प्रबल ।

**श्वास-यन्त्र ।**—तेज या कष्टकर श्वास-प्रश्वास । छातीमें दबावकी वजहसे गहरी श्वास-प्रश्वासकी जरूरत पड़ती है । वक्षोस्थिके पीछे ऐसा अनुभव

परिमाणमें उसका मोह दूर भी होता है तो धीरे धीरे दो एक बातका असम्बद्ध उत्तर देकर फिर मोहमें जा पडता है ( आर्नि, ऐसिड-फास—वेड्रोथो.—परन्तु कोई बात पूछनेपर उसका सम्बद्ध उत्तर देता है=कोल्चि, कान्वेने, ककुर, आइरिस,प्रम्ब, टिलिया)। हनिमैनने अपने "Lesser writings" नामक ग्रन्थमें इस प्रकार लिखा है—रोगी उदास भावसे पडा रहता है, न सोता है, न कुछ बोलता है, कोई बात कहलानेकी चेष्टा करनेपर प्राय उत्तर नहीं देता, ऐसा मालूम होता है मानो कोई बात ही नहीं सुनता, या समझ नहीं सकता कि क्या बोल रहा है ( हेलिबो, वेल्ति, कैनाब सेट ) या समझनेकी चेष्टा नहीं करता या दो एक बात जो उसके मुंहसे निकलती है, वह अस्पष्ट रहती है, पर असम्बद्ध नहीं रहती। मानो वह सुख दु ख कुछ भी अनुभव नहीं कर सकता—एकदम पक्षाघात ग्रस्त नहीं होता, पर इस भावसे पडा रहता है, कि उसकी देह तक नहीं हिलती। × × × ऐसी अवस्थामें खूब पुराना नाइट्र-स्पिरिटस डाल्सिस एक बूंद एक आउन्स पानीमें मिलाकर खूब हिलाकर एक चम्मच मातामें सबका सब चौबीस घण्टोंमें पिला देना चाहिये अर्थात २ घण्टेका अन्तर देकर एक चम्मच देना चाहिये। रोगी प्रलाप बकता है और असम्बद्ध आचरण करता है, इस तरह ढलमलाया करता है, मानो मतवाला है, मोह भग करनेपर बातका जवाब देता है, सरमें दर्दकी शिकायत करता है और कहता है, कि सीधी राहसे चलनेपर उसे तकलीफ होती है। बहुत क्रोधी स्वभाव। कलह-प्रिय पर रोना, परिश्रम करने या बोलनेकी इच्छा नहीं होती। (फास, ऐ-फास, प्रम्ब, पल्स, सल्फ )

**आंख** —ऐसा अनुभव होता है कि काले बिन्दु और चक्कर सब आंखके सामने उड रहे हैं। ( सोरि ) आंखकी पुतली सिकुड जाती है ( कैम्फो, हेलिबो, हायो, ओपि )। आंख और पलकोंमें सुई गडनेकी तरह दर्द ( आंखमें=आर्नि, ग्लोन, केली-कार्ब, सोरिन—पलकमें—साइक्ली, जिङ्किमार ), पलकोंके किनारोंमें जलन ( एपिस, आर्स, कोलचि, डिजि, मार्क-कोर, नेट्र-सल्फ, सेङ्गिविन )।

**मुखमण्डल आदि**।—चेहरेके ऊपरी अगमें ऐसा अनुभव होता है मानो वह बादलसे ढका है (माथा मानो मेघमें डूबा हुआ है=ऐको-रेसी, आर्जेण्ट-नाइ )। दुबली, अस्थिसार मूर्त्ति ( केली-फास, लैके, नेट्र मूर, )। चेहरा म्लान, आंख गड्ढेमें धँसी और नीले घेरेसे घिरी। ओंठके सन्धि-स्थानपर कभी कभी जखम पैदा हो जाता है ( नमक खानेवालेकी,—अन्य कारणसे

होनेपर=कष्ठियुरेंगो, हेलिबो, लाई, सोरिन,—सविराम ज्वरमें—ककुंर ) मुँहकी हड्डोमें कुटकुटानेवाला और दबावकी तरह दर्द । पनीर खानेकी वजहसे मुँहमें पानी भर आना । अन्धड पानीके दिनोंमें सर्दी लग जानेके कारण चेहरे का स्नायुशूल ( ग्रेफ, रास ),—मुंहके दोनों पार्श्वपर ही रोगका आक्रमण होता है और शीत तथा वसन्त ऋतुमें बीमारी बढ़ जाया करती है ।

**पाकाशय आदि** ।—लगातार मिचली और अरुचि । भोजनके बाद खट्टे पदार्थ और श्लेष्माका वमन और उसके बाद सर दर्द । दस्त और के । मुँहमें लगातार पानी भर आना । भोजनके बाद तुरन्त ही पेटमें भार मालूम होने लगना, पेट जकड़ जाता है और उसमें दर्द मालूम हुआ करता है । पित्त-पथरीका दर्द । बहुव्यापक आमातिसार रोगमें शारीरिक अवसाद । नमकीन दवा सेवन करनेके कारण दस्त आने बाद खून मिला दस्त ।

**श्वासयन्त्र** ।—श्वास-प्रश्वासमें नाकमें आवाज होती है । श्वास-प्रश्वास धीमा और नियमित , दो कदम चलनेसे ही साँस तेज हो जाती है और उस समय भी यदि चलना बन्द नहीं करता तो श्वास-प्रश्वास तेज और कष्टकर हो उठता है और कलेजा जकड़ जाता है । हृत्पिण्डकी आँधीकी तरह उच्छ्वसित गति,—वृद्धि—चलनेपर । सन्ध्याके बाद सोनेपर अकसर ऐसा ही होता है ।

**प्रत्यङ्ग आदि** ।—पीठमें उत्ताप मालूम होना ( ग्लोन, वेरेट-विर ),—ऐसा मालूम होता है मानो पीठमें नीचेसे ऊपरको ओर गर्म जल उठ रहा है । हाथ पैर आदि बहुत क्षीण मालूम होते हैं । हाथ और पैरके नख सब नीले हो जाते हैं ( चिनिन-सल्फ, साइक्यू, सिङ्को, मैन्सि, ऐसिड-नाई, नक्स, थूजा, वेरेट ), बहुत सुस्ती मालूम होना,—केवल अधलेटी अवस्थामें रहनेपर कुछ शान्ति और आराम मालूम होता है, बहुत दुबलापन ( आयोड, आर्स, नेट्र-म्यूर, फास, सार्सा, ऐन्नोट, फेरम , सिपि, स्टेन, सल्फ ) । शिराका फूलना ( ऐ-फ्लू, हैमा, पल्स, पियोनिया ) । सर्दी लगनेसे बहुत कातर हो पड़ता है ।

**वृद्धि** ।—चलने, शरीर हिलाने, सर्दी लगने, तीसरे पहर और पनीर खानेपर ( कौलोसिन्थ, टिलिया,—पुराना पनीर सेवन करनेकी वजहसे परिपाक में गड़बड़ी—ऐ-फास, आर्स, ब्राई, रास ) ।

**सम्बन्ध** ।—प्रतिविष या दोषघ्न ।—बैल्ले, कैम्फो, कार्बो-वे, कास्टि, कोना, केली कार्ब, नेट्र कार्ब, नेट्र-म्यूर, नाइट्रस या स्पिरि-नाई, ओपी, सिपि ।

अनुकूल सम्बन्ध ।—डिजिटेलिस, रेनान बलबो ।

सदृश ।—मार्नि, ऐसिड-फास, ओपी, हेलिबो ।

शक्ति ।—एक बूंद मूल अरिष्ट एक आउन्स पानीमें मिलाकर एक चम्मच या एक ड्राम प्रति तीन घण्टेका अन्तर देकर प्रयोग करना चाहिये। या प्रथम दशमिक क्रम ।

---

## नाइट्रोजेनम आक्सिजेनेटम ।
## ( NITROGENUM OXYGENATUM )

दूसरा नाम ।—नाइट्रस आक्साइड वाऊ । लाफिङ्ग-गैस ।

प्रस्तुत-प्रक्रिया ।—तरल आकारमें तैयार होता है ।

उपयोगिता और आभास ।—अनजानमें पेशाब, श्वास, हिस्टिरिया, न्यूमोनिया, प्रभृति उपसर्गोंमें व्यवहृत होता है ।

सम्बन्ध ।—तुलनीय । —नाइट्रि ऐसि विरे-वि ।

दोषघ्न ।—वेलेडोना ।

शक्ति ।—निम्न शक्ति ।

---

## नूफार लूटियम ।
## ( NUPHER LUTEUM )

दूसरा नाम ।—स्माल यलो पाण्ड लिली ।

प्रस्तुत-प्रक्रिया ।—ताजी जड़से मूल अर्क तैयार होता है ।

लक्षणके अनुसार प्रयोग ।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक हुआ है —विसूचिकाकी तरह पतले दस्त आना, अजीर्ण, सर दर्द, ध्वजभङ्ग, विचर्चिका, रासटक्सको विषाक्तता, शुक्र जाना, सान्निपातिक ज्वर ।

**उपयोगिता और आभास**।—डा० ह्यूज कहते हैं, कि अकेले ही इसने दो पुरानी दवाओंका स्थान ग्रहण किया है। ऐग्नस-कैस्टसकी तरह यह कामेन्द्रियका अवसाद और रियुमेक्स-क्रसपसकी तरह सवेरे पतले दस्त लाता है। डा० फैरिङ्गटनके मतसे सवेरेके समय पीले रंगका मल-मिले उदरामयमें गैम्बोजिया या गामा-गुटी और चेलिडोनियम वगैरहसे फायदा न होनेपर "नूफर लूटियम" का प्रयोग करना चाहिये। इसके द्वारा स्नायविक अवसाद, कामेन्द्रियकी उत्तेजनाका घटना और उदरामय उत्पन्न हो जाया करता है। इस लिये, यह आन्त्रिक ज्वरान्वित उदरामयमें, कामेन्द्रियकी शिथिलता की वजहसे शुक्रक्षय और सवेरे ४ से ६ बजे तकके बीचमें बढनेवाले पीला-मल मिले उदरामयमें विशेष लाभदायक है। इसके अलावा यन्त्रणाजनक लिङ्गोद्रेक, आन्त्रिक ज्वरके बाद, आराम होनेके समय नींदमें वीर्य निकल जाना प्रभृति रोग भी इससे आराम हो जाया करते हैं।

## लक्षणावली।

**मन**।—प्रतिवाद बिलकुल ही सहन नहीं होता (ऐनाक, ऐल्टिर-रियूब, अरम-म्यूर-नैट, कैमो, सिना, ककुर, कोना, फेरम, इग्ने, लाई,—प्रति-वाद करना पसन्द करता है या सभी बातोंका प्रतिवाद करता है=ऐण्टि क्रूड, रियुटा)। जीव जन्तुओंकी तकलीफ देख नहीं सकता, बहुत तकलीफ होती है (कास्टिकम, रोगी भाईकी तकलीफ देखकर स्वयं भी वही तकलीफ भोग करता है—लिसिन)।

**मस्तक**।—माथा भारी मालूम होता है। चलनेके समय माथेके सामने वाले अंशके दाहिने पार्श्वमें स्थित मस्तिष्कमें दर्द पैदा करनेवाला स्पन्दन मालूम होता है (दर्द करनेवाला हिलना=कुरारी)। चक्षुगोलकके पीछे स्थित मस्तिष्क के निचले भागमें धीमा धीमा दर्द। मस्तिष्कके सामनेवाले अंशके दोनों पार्श्वोंमें छुरी मारनेकी तरह दर्द (सैङ्गिविन)। जननेन्द्रियका अवसाद-मिला सर दर्द (अत्यन्त कामलिप्साके कारण=कैल्के, पल्स, फास,—इन्द्रियकी उत्ते-जनाकी वजहसे=कोना पल्स, शुक्रक्षयके कारण=चैना, कोबाल्ट)। माथेमें रूसी, बहुत खुजलाना (केलि-ब्रोम, मेजेर, थूजा)।

**आंख**।—धूपमें खड़े होनेपर, तेज खाँसी आनेपर दृष्टिके सामने चम-कीले आगके कण दिखाई देते हैं (केली-कार्ब)।

**पाकस्थली** ।—मुंहका स्वाद मीठा। जीभ सफेद, मुख लसदार। पाकस्थलीमें बेचैन करनेवाली सुस्ती मालूम होती है, पाचन क्रिया बहुत धीरे धीरे होती है। आध्मानकी अधिकताकी वजहसे शूलका दर्द ( ऐनिसम ), वृद्धि—सवेरे, खट्टी गन्ध लिये पतला पाखाना होना, कामेन्द्रियकी सुस्ती, रेत स्खलन और रमणके दूसरे दिवस आँतोंमें शूलका दर्द बढ जाया करता है। कमरके चारों ओर दर्द,—बढ़ना सवेरे ५ से ७ बजेके बीचमें।

**मलान्त्र और मल** ।—प्रत्येक बार पाखाना होनेपर मलद्वारमें जलन और उत्तेजना ( इग्ने, कैल्च, गैम्बोज, ग्रेफ, नेट्र-म्यूर, पल्स, थूजा )। मलद्वारके ऊपर स्थित मलान्त्रमें ऐसा दर्द मानो सुई गड रही है ( फास, केली-कार्ब )। कई दिनोंतक पेटमें दर्दके बाद पतला पाखाना होना, या बिना तकलीफका उदरामय ( डालका, गैम्बोज, नेट्र-म्यूर, नेट्र-सल्फ, ऐ-फास, पोडो )। उदरामय—मल पीला, पानीकी तरह, बदबूदार और यन्त्रणा रहित,—या अन्त्र-शूल संयुक्त, वृद्धि,—४बजेसे ७ बजेके बीचमें। पाखाना हो जाने बाद पेटका दर्द आराम हो जाना और मलद्वारमें जलन तथा उत्तेजना, बहुत सुस्ती और हाथ-पैरोंमें कमजोरी मालूम होना—वृद्धि=सन्ध्याके बाद सारे शरीरमें अवसाद, उदरके ऊपरी भागमें अवसाद।

**पेशाब और जननेन्द्रिय** —पेशाबमें लाल बालूमय तली जमती है ( लाइ, पैरिइरा, नक्स, फास, साइलि )—वह कड़ी और पेशाबके वर्त्तनकी तलीमें लगी रहती है ( ऐस्पारेग, कूरमम, लेक-कैन, पल्स, साइमेक्स, डैफनी )। दाहिने अण्डकोषमें दर्द मालूम होता है और दर्द भरा तथा चीण लिङ्गोद्रेक होता है ( हिप, लाइ )। कामोद्दीपक बातें करनेपर भी लिङ्गोद्गम नहीं होता। लिंग सिकुड़ा हुआ ( युफ्रे, ऐ पाइ ) और मुष्क कमजोर होकर झूलने लगता है ( क्लिमेट, लाइ, केल्के, मैग म्यू )। वातश्लेष्मा ज्वरके आराम होनेके निकट रहनेपर सुस्त करनेवाला कुछ शुक्र-चय। अनजानमें रेत स्खलन,—सोयी अवस्थामें ( हैमा, नेट्रम फास, डिजि ) पाखाना फिरनेके समय ( ऐ-फास, जेल्स, इग्ने ) और पेशाब करनेके समय ( इरिजि, वायोला ट्राइ ) किन्तु लिङ्गोद्गम नहीं होता। रमण-शक्तिका अभाव ( बेराइ, लाइ, स्टेफ, क्लिमेट )। दाहिने और बायें अण्डकोषमें छुरी मारनेकी तरह यन्त्रणा और शिश्नके अगले भागमें दर्द।

प्रत्यङ्ग आदि।—चलनेके समय कोषमें यंत्रणाजनक सुई गड़नेकी तरह दर्द,—दबानेपर आराम मालूम होता है। मूत्रग्रन्थि-प्रदेशमें स्पर्शका सहन न होना। हाथ-पैर बहुत क्षीण मालूम होते हैं, बढ़ना = सन्ध्याके समय। बाएँ उरु-पृष्ठपर काँटा गड़नेकी तरह दर्द। दोनों पैर क्लान्त और लगातार चंचल बने रहते हैं। दाहिने पैरकी अँगूठेके नीचे छुरी मारनेकी तरह दर्द।

त्वचा।—दुर्दमनीय खुजली, शरीरके कितने ही स्थानोंमें लाल चकत्ते चकत्ते दाग और उनपर एकदम सफेद पपड़ी या छाल जम जाती है। वह बहुत खुजलाती है। वृद्धि = संध्याके समय, ये दाग सब गायब हो जाने पर हलके लाल या पीले रंगके चिन्ह दिखाई देते हैं। चलनेके समय जानु-सन्धिके पीछे, गांठेमें, दर्द पैदा करनेवाला संघात मालूम होता है।

वृद्धि।—सवेरे ४ से ७ बजेके बीचमें, वात-श्लेष्मा-ज्वरके आराम होने की ओर बढ़नेके समय, किसी तरहके अमिताचारके बाद, सन्ध्याके समय, संगमके दूसरे दिन सुस्ती और वीर्य-स्खलन (सङ्गमके बाद बार बार रेत स्खलन = नेट्र-म्यूर, फास, भूख न रहना = ऐगार, पीठमें जलन = मेग म्यूर,—मूल-स्थलीमें दर्द मालूम होना = सिपा, चिड़चिड़ापन और क्रोध = वैल्को, सेलिन,—क्षीण दृष्टि = केली कार्ब, पीठमें दर्द और दोनों उरुमें अवसाद = कोबाल्ट,—जानुका अवसाद, चलनेपर टेढ़ा हो जाता है = कैल्को,—आलस्य = ऐगार, जिजिया,—तृष्णा = डैल्कोम,—जननेन्द्रियका अवसाद = बार्बा,—रमणके बाद कई दिनोंतक आलस्य मालूम होना = कल्के-फास)।

उपशम।—मलने या दबानेपर।

सम्बन्ध।—सदृश या तुलनीय।—सवेरे पतले दस्तके सम्बन्धमें = बोवि, ब्राई, गैम्बोज, केली-बाई, लाई, नेट्र-सल्फ, फास, पोडो, रियुमेक्स, सल्फ, ड्राम्बिड। जननेन्द्रियकी सुस्तीके सम्बन्धमें = सिङ्को, कोना, डिजि, क्लिमेट, मैग-म्यूर, जैल्स, नेट्र-म्यू, हैमा, नेट्र-फास।

शक्ति।—मूल अरिष्टसे ३० शततमिक क्रम। ३ रा और ६ ठा दश-मिक क्रम अधिक व्यवहृत होता है।

———

## नक्स-मस्केटा।

## ( NUX MOSCHATA )

**दूसरा नाम।**—( पुन्नाग या जायफल ), नट मेग।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—सूखे बीजसे मूल अर्क तैयार होता है। इसका विचूर्ण भी हो सकता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है,—गर्भपात, सन्यास, दमा, मस्तिष्कका कोमल हो जाना, निस्पन्द वायु, नीहार कण्डु, विसूचिकाकी तरह उदरामय, आक्षेप, खाँसी, दुर्बलता, बाहुकी पेशीका वात, वाधक या कष्टरज, अजीर्ण, डकार, क्षीण-दृष्टि, मूर्च्छा, आध्मान, पाकाशयका शूल, रक्त-स्राव, सर दर्द, हिचकी, स्वरभङ्ग, मूर्च्छा वायु, सविराम ज्वर, कटिवात, शीर्णता ( दुबलापन ), रज स्रावका रुकना, जरायुसे खूनका स्राव, मानसिक विकार, वस्ति-गह्वरमें रक्तकी अधिकता, खून मिला पसीना, गर्भावस्थामें उपसर्ग या बीमारी, पलकोंका पक्षाघात, मलत्यागके बादका आक्षेप, मूत्र पथरीका शूल, आमवात, प्रगाढ़ तन्द्रा या निद्रा, बोलीकी जड़ता, तोतलाना, क्रूरन, दाँतका दर्द, सान्निपातिक रोगमें रक्त-स्राव, जरायुका अपने स्थानसे हटना, क्रमि-रोग इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—स्नायु-प्रधान मूर्च्छावायु ग्रस्त रमणी या बच्चे और जिनके शरीरकी त्वचा सूखी रहती है, जिन्हें अकसर पसीना नहीं होता उन व्यक्तियोंके लिये और गर्भावस्थामें स्त्रियोंकी नाना प्रकारकी बीमारियोंमें यह उपयोगी और लाभदायक है। बुढ़ापेकी वजहसे कमजोरी और वृद्ध मनुष्योंके अग्निमान्द्य रोगको यह एक प्रधान दवा मानी जाती है। नीचे लिखे कई इसके सिद्धि-प्रद लक्षण हैं,—(१) बहुत चैतन्य,—रोगीको आँखमें रोशनी कानमें आवाज, नाकमें गन्ध और त्वचापर स्पर्श असह्य मालूम होता है (२) इसके विषयके अन्तर्गत आनेवाले सभी रोगोंके प्रधान आनुषङ्गिक लक्षण हैं—निद्रालुता और तन्द्राभाव, या सामान्य यन्त्रणासे ही मूर्च्छा पैदा हो जाना, कोई भी रोग होनेपर औंघाई आने लगती है, आच्छन्नावस्था और बेहोशी या स्पर्शका अनुभव न होना, दुर्दमनीय निद्रा। (३) हमेशा अन्य-

मनस्क, सोच नहीं सकता, सभी विषयोंमें उदासीनता। स्मृति-क्षीण या एकाएक स्मरणशक्तिका लोप हो जाना। (४) अध्ययन, बातचीत करने या लिखनेके समय हठात भावोंका गायब हो जाना या विस्मृतिका पैदा हो जाना, असम्बद्ध बातें कहना, जानी हुई राह भी पहचान नहीं सकता। (५) परिवर्त्तनशील चित्त,—अभी हँसी-दिल्लगी कर रहा था, क्षणभर बाद ही रोने लगता है। (६) दोनों आँखें सूखी, नीरस, इतनी सूखी कि आँख मूंदते ही करकराने लगती हैं। (७) मुखविवर अत्यधिक सूखा हुआ, लार रहित, और जीभ इतनी सूखी कि कहीं तालुसे मिल जाती है, लार कपासकी तरह मालूम होती है। गलेका भीतरी भाग सूखा, अकड़ा पर प्यास नहीं लगती। (८) रोगी देहका जो अंश दबाकर सोता है, उसीमें बहुत दर्द और स्पर्शका सहन न होना पैदा हो जाता है, शय्याक्षत होनेका उपक्रम। (९) थोड़ा भी अधिक खा लेनेपर सर-दर्द पैदा हो जाता है। (१०) भोजन करते करते या खाना समाप्त होते ही पाकस्थलीमें दर्द और गड़बड़ी मालूम होती है। (११) प्रति बार भोजनके बाद पेट भयानक रूपसे फूल उठता है। (१२) गर्मीके दिनोंमें ठण्ढ़ा पानी और आगपर गर्म किया हुआ दूध पीनेकी वजहसे, बच्चोंको दाँत निकलनेके समय और गर्भावस्थामें उदरामय एवं निद्रालुता और मूर्च्छित होनेका लक्षण पैदा हो जाता है। (१३) प्रत्येक बार ऋतुके समय रोगिनीके मुख-विवर, कण्ठके भीतर और जीभमें असह्य सूखापन पैदा हो जाता है, विशेषकर नींदके समय। (१४) आर्त्तवस्रावके बदले प्रदर-रोगमें जीभके बहुत अधिक सूखेपनकी वजहसे नींद खुल जाती है, पेटका वायुकी वजहसे फूलना। (१५) गर्भावस्थामें या जरायुको उठानेवाला यंत्र पहननेके कारण अन्नाशयमें दर्द, मिचली और वमन। (१६) एकाएक स्वरभंग,—बढ़ना = वायुके विपरीत और चलनेपर। (१७) खाँसी,—शय्याकी गर्मी लगनेपर, धूप या बहुत परिश्रम करनेकी वजहसे शरीर बहुत गर्म होनेपर, गर्भावस्थामें, नहानेपर, पानीमें अधिक देर रहनेकी वजहसे, तर और ठण्ढी जमीनमें रहनेके कारण, भोजनके बाद श्लेष्मा पतला हो जाता है और पीनेपर खखकर सूखी खाँसी आया करती है। (१८) निद्रा,—दुर्दमनीय तन्द्रावेग, आच्छन्न निद्रा,—मानो नशा खाया है, मोह,—रोगी चुपचाप बिना हिले डोले पड़ा रहता है, क्षणभरके लिये भी आँख नहीं खोलता। (१९) वातकी वजहसे बीमारियाँ,—दोनों पैर पानीसे धोने या शरीरके गर्म रहनेकी अवस्थामें ठण्ढी

जलीय वायुका झटका लगनेपर,—वृद्धि=शीतल जलीय वायुमें या गीले कपड़े पहननेपर। (२०) सवारीपर चढ़कर घूमनेके समय कमरमें दर्द। बायें कन्धेका वात। सुस्ती,—सामान्य परिश्रम करनेपर ही वाध्य होकर सोना पड़ता है।

## लक्षणावली।

**मन।**—अनमनापन, किसी विषयकी सोच नहीं सकता (ऐनाक, बैप्टि, हायो, नेट्र कार्ब, नेट्र-सल्फ, फास, स्टैफ, थूजा), सभी विषयोंमें उदासीनता प्रकट करता है (एपिस, कार्बो-वेज, सिह्लो, नेट्र-म्यूर, ओपि, एसिड-फास)। क्षीण स्मृति या एकाएक स्मरण-शक्तिका लुप्त हो जाना (ऐनाक, कोलचि, लेक कैन, लैके, कैली-ब्रोम, लाई, स्टैफ)। पढ़ने, बातचीत करने और लिखनेके समय एकाएक भूल जाता है (कोक्को, लाई), असम्बद्ध वाक्य व्यवहार करता है (डायस्को, लैक कैन, लाई), अच्छी तरह जानी हुई राहें भी पहचान नहीं सकता (कैनाब-इन, ग्लोन, लैके)। परिवर्त्तनशील स्वभाव,—अभी हँसी दिल्लगी कर रहा था, क्षणभर बाद ही रोना आरम्भ हो जाता है, (क्रोकस, इग्ने), अभी स्थिर, गम्भीर भाव धारण किये हुए हैं, परन्तु क्षण भर बाद ही हँसी दिल्लगी करने लगता है (प्लेट)। माहाच्छन्न और ज्ञानका न रहना, दुर्दमनीय औंघाई। मानसिक उत्तेजनाके बाद होश न रहना,—विशेषकर रजःस्रावके कुछ ही पहले। पढ़ते पढ़ते एकाएक भावका दूर हो जाना और औंघाई आने लगना। कोई बात पूछनेपर असम्बद्ध उत्तर देता है (बेल, हायो, नक्स वोम, ओपि, फास, स्ट्रैमो, वेल्नि)। रोगी जिधर देखता है, उधर ही उसे सब नया ही मालूम होता है, अलीक, सपनेमें देखे हुए दृश्य सब दृष्टि पथपर पैदा हो जाते हैं एक मुहूर्त्त एक दिवस मालूम होता है (ऐल्यु, ऐनहैलो, कैनाब-इन, केनाब-सैट, मिडोरिन)। प्रलाप,—सरमें तेज चक्कर आना,—हाथ मुँहका अद्भुत ढंगसे चलाना, असम्बद्ध बातें करना और नींद न आना। मदात्यय स्थूल बुद्धि,—कोई भी विषय सहजमें हृदयगंम नहीं कर सकना, अलीक कल्पना, नींद खुलनेपर यह स्थिर नहीं कर सकता कि वह कहाँ है कभी वह जोरसे हँस उठता है और मूर्खोंकी तरह भाव प्रकट करता है। रोगिनीको सभी चीजें हँसानेवाली मालूम होती हैं, आप ही आप जोरसे बोला करता है, उत्तम तर्क करनेकी क्षमता। रोगीको ऐसा मालूम

होता है, कि उसके दो पृथक अस्तित्व है,—सूक्ष्म और स्थूल और मानो उसकी सूक्ष्म देह स्थूल शरीरको कार्यावली देख रही है। अतीत ,जीवनकी घटनाओं को एकदम भूल जाना। भ्रम,—मानो उसके दो सर है।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना,—मतवालोंकी तरह डलमलाया करता है ( कार्बो-ऐन, कैली-नाई, नक्स-वोम, फाइटो, सिपि, स्ट्रैमो ), घरके बाहरकी हवा सेवन करनेके लिये टहलनेके समय मानो शरीर ढुलका जाता है, ऐसा अनुभव होता है कि माथेमें कुछ डोल रहा है ( केनाब-सैट ), कमजोरी तथा हाथ-पर अवश और ऐसा मालूम होना कि शून्यमें उड़ा जा रहा है ( ऐसेरम, केनाब-इन, हाइपिर, युगलेन्स-रिजि, लेक-कैन, स्टिक्टा, वैलि, )। रोज सवेरे सर-दर्द:होता है और सभो धमनियोंमें धमक होती है, एक छोटेसे सीमावद्ध अंशमें टपक और दबावकी तरह दर्द, वृद्धि=बाईं ओरके चक्षु-गह्वरके ऊपरी भागमें। माथा भरा और भारी मालूम होता है,—ऐसा मालूम होता है कि माथा फैला जाता है ( आर्निका, लेक्टियुका-बाई )। सर-दर्द,—दद बाईं ओरसे दाहिने पार्श्वमें चला जाता है ( सिङ्को, सल्फ )। ऐसा मालूम होता है मानो माथा डलमल कर रहा है ( हायो, लेक्टि-बाई ),—शरीर हिलानेपर मस्तिष्क स्पन्दित होता है—मानो माथेके भीतर मस्तिष्क एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्वतक लोट रहा है, इसी तरह अनुभव होना और औंघाई ( ब्रूसिया, जिन-सेङ्ग, जेल्स ) वृद्धि=भोजनके बाद और सर्दी लग जानेपर, घटना—शय्याकी गर्मीके अलावा और सब तरहकी गर्मी लगनेसे। सरके पिछले भागसे गर्दनके पीछे तक फाड़नेकी तरह दर्द। सर-दर्दका बढ़ना=पानीसे माथा धोनेपर ( ठण्डे पानीसे धोनेपर=फार्मिका, ललाटमें पसीना होनेके समय ठण्डे पानीसे धोने-पर=बाई ), पानीसे माथा तर होनेपर, जलीय वायु लगनेपर ( ग्लोन, नेट्र-सल्फ, रास ), जाड़ा गर्मीके परिवर्त्तनसे ( कैल्के-फास, सोरिन ), सवारी पर चढ़कर घूमनेपर ( ककुल, कैलि-कार्ब, सिफाइटिस, सिपि,—घटना=ऐसिड-नाई ), शराब पीने ( एग्नि-क्रूड, नक्स वोम, जिङ्कम ), भोजनके बाद, विशेष-कर सवेरेके भोजनके बाद ( हाइपिर, आइरिस ), निद्रालुताके साथ, बहुत अधिक भोजन करनेपर ( काफिया ), उद्वेद, बैठ जानेपर (एग्नि-क्रूड, सोरिन, सल्फ ), आर्त्तव-स्रावके कुछ ही पहले ( ऐसेर, हाइड्रेस्ट, कैली-ब्रोम, क्रियो, लाइ, नेट्र-म्यूर, सल्फ ) और गर्भावस्थामें ( जेल्स, ग्लोन )। बैठनेवाली अवस्था मे माथा सामनेकी ओर झूल पड़ता है। स्नायविक सर-दर्द—माथा इतना

स्पर्श-कातर हो पड़ता है, मानो जखम हो गया है, विशेषकर जोरसे बहती हुई हवा लगनेपर जरा भी स्पर्श असह्य मालूम होता है, वृद्धि=सर्दी लगनेपर और सोनेपर, घटना=जोरसे दबाने और बाहरसे गर्म प्रयोग करनेपर। दाहिनी ओरके चक्षुगह्वरके ऊपर प्रचण्ड कसावटका भाव, जलन और डक मारनेकी तरह दर्द मालूम होता है, चेहरा लाल हो उठता है और हनु तथा दोनो ओंठ आपसमें दबे रहते हैं, प्रकोपकी चरमावस्थामें होशमें न रहना और बाएँ पैरमें चलनेकी शक्तिका न रहना, चेहरा फूला और बोलनेकी शक्ति लुप्त हो जाती है, रोगी बार बार दर्दवाले अंशको ओर हाथ ले जाता है, माथा आक्षिप्त भावसे एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्वतक खिंचा करता है और रोगी नाना प्रकारकी भावभङ्गी बनाता है। *माथा केवल बाईं ओर झूल पड़ता है या एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्व* तक आक्षिप्त हुआ करता है (दाहिने पार्श्वमें लीन होता है=लैक-डिफ्लो)।

**आँख**।—आँख सूखी और उसमें सूखापन मालूम होना,—आँख बन्द करनेमें तकलीफ हुआ करती है, दोनों आँखें हरी, नीली रेखासे घिरी। सन्ध्याके बाद दीये आदिकी रोशनीमें पढ़ना बहुत कष्टकर हो जाता है। दृष्टि-हीनता और मूर्च्छा आ जानेका उपक्रम। आँखमें जलन और बहुत ज्यादा आँसुओंका स्राव, सभी चीजें बड़ी मालूम होती हैं (इथ्यु, एपिस, इयुफोर्ब, हायो, लोरो, नेट्र-म्यु, निकोलम, फास, वार्वेस्का), सभी चीजें दूर-वर्त्ती (ऐनाका, कैनाब-इन, जेल) और लाल रङ्गकी (बेल, कोना, डिजिट, हिप, हायो, फास) मालूम होती हैं, या अदृश्य हो जाती हैं (आर्जेण्ट-नाई, लोरो, नेट्र-म्यु, सिपि)। आँखके सामने काले काले बिन्दु उड़ते हुए दिखाई देते हैं (सिङ्को, नेट्र-म्यू, फाइजस, सिपि, साइक्लम, पेरिस, फास, सोरिन)। रोशनीमें या आँखसे ज्यादा काम लेनेपर दर्द बढ़ जाता है, अन्धकारमें आँखें अच्छी रहती हैं। टकटकी लगी दृष्टि। त्रिकोण झिल्लिका, अर्थात आँखके मध्य त्रिकोणके अंशकी शिराएं सब फूल जाती हैं और *लाल हो उठती हैं* (*टिरिजियन=फार्मिका* लैके, रैटान, आर्जेण्ट-नाई)—स्वच्छावरकपर रोगका आक्रमण हो जाता है। द्विदर्शन अर्थात एक चीज दो दिखाई देती है।

**कान**।—श्रवण-शक्तिका बहुत प्रखर हो जाना,—थोड़ी भी जोरकी आवाज सहन नहीं होती, ऐसा अनुभव होता है, कि दोनों कान मानो रुक गये हैं (कार्बो-वि, चेलिडो, सिङ्को, कोलचि, लैके, स्पाइजि, सल्फ)। कानमें उखाड़नेकी तरह या तोड़नेकी तरह दर्द, बाएँ कानमें सलाई गड़नेकी तरह

होती है ( कक्कुर, श्रोपि )। पाकाशयमें उत्ताप और जलन मालूम होती है मानो पाकाशयमें आधानवायु अडा हुआ है, ऐसा दबाव और भार मालूम होता है। मनोवृत्तियोंके बहुत अधिक परिचालनकी वजहसे पाकस्थलीमें बेचैनी या गड़बड़ी मालूम होना।

**अन्त्राशय**।—यकृतमें दबाव मालूम होना,—मानो किसी नोकीले यंत्रसे यकृत दबाया जा रहा है। यकृतका बढना—मल खून मिला, यकृत् प्रदेशमें भार मालूम होना, ऐसा मालूम होता है मानो कोई नोकीली चीज या पत्थरसे वह दबाया जा रहा है, यकृत फूला मालूम होता है। श्वास ग्रहण करनेके समय विभेदिका पेशीमें ( उदर-वक्ष-व्यवच्छेदक पेशी ) धक्का या चोट लगती है। विभेदिका पेशीका प्रदाह ( ऐकोन, एपिस, बेल, केक्ट, कोली, डिजि, डालका, हैमा, हिप, लाई, मार्फिन, सल्फ, स्ट्रैम ), वक्षपर मानो एक भारी पत्थर दबाया हुआ है, उसमें ऐसा ही दबाव मालूम होता है और सूखी खाँसी तथा श्वासकी कमी मालूम होती है, पानीमेंभोजनेके कारण (डालका)। प्लीहा बढना—इसके साथ ही पतला पाखाना होना (चायना, आयोडम)। प्लीहामें नोकीली सलाई गडनेकी तरह दर्द,—रोगी तकलीफसे दोहराकर टेढा हो जाता है। अन्त्र-कूजन,—पेटमें हुडहुड गुडगुड आवाज होती है। फाडनेकी तरह दर्द और अंतशूल। अन्त्राशयमें अन्त्रशूलकी तरह दर्द, भोजनके बाद ही ( साइक्लामेटा, सिङ्को, नक्स, पल्स, स्टैफ, वेरेट, नकली दूधसे पले हुए बच्चेका =नेट्र-फास,—सन्ध्याके भोजनके बाद=रियुम, वेलि, तकलीफसे दोहरा जाता है—सिकेलि, —खट्टी चीजें खानेपर=ड्रोसेरा, फल खानेपर=सिङ्को, पल्स, वेरेट,—बहुत ज्यादा भोजन करनेपर=सिपा,—चीनी या शक्कर खाने-पर=ऐ-आक्सेल ), बढना=ठण्डा पानी पीनेपर ( ब्राण्डी पीनेपर=नक्स वोम,—दूध पीनेपर=व्यूफो, जल या दूध=रैफैनस,—गरम दूध पीनेपर टना=क्रोटोन-टिग—गर्म चीजें पीनेपर घटना=मैग-फास, स्क्वि—पानी पीनेपर बढना=मैन्सि ), केवल दिनके समय, इसके साथ मुख-विवरका सूखा-पन और प्यासका न रहना लक्षण भी मौजूद रहता है ( थोडी देरतक सक जानेके साथ दिन-रात—आर्स—प्रतिदिन एक समय=डाया, शिशुको प्रति दिन २।४ बजनेके समय=मैग-फास ), घटना=गर्म पानीका सेंक देनेपर। प्रत्येक बार भोजनके बाद पेट बहुत फूल उठता है ( ऐग्नस, ऐगार, कैमो, ग्रैफ, इग्ने, केली-कार्ब, क्रियो, नेट्र-कार्ब, पल्स, ऐसिड-

स लिसाई, यूजा )। पेट फूलना,—भोजनके बाद, मानो रोगी जो कुछ भी खाता है सभी भाफमें बदल जाता है ( अम्लमें बदल जाता है=कैल्के )। नाभीमें स्पर्श सहन नहीं होता और जखम हो जाता है। नाभिगोष्ठ ( कैस्टोरियम लेके, नक्स वोम, ओपि—बच्चेकी नाभीसे खून मिला रस निकलता है=ऐब्रोट, कैल्के-फास—साफ पानीकी तरह निकलता है=स्टेनम , नाभीको राहसे मल निकलना=हायो )। उदरके चारों ओर सूजन और स्पर्श सहन नहीं होना—मलद्वारके चारो ओर लगातार दर्द और सुनता मालूम होना और मलद्वारके कुछ ऊपर जलन मालूम हुआ करती है। बढ़ना=रातमें, रस स्राव करनेवाला बवासीर और मलान्त्र तथा जरायुका नीचेकी ओर प्रबल आकर्षण और योनिमें छेदने या उखाड़नेकी तरह दर्द , उदरमें छेदनेकी तरह और इस ढगका दर्द मानो आँते आदि चक्कर खा रही है, मानो क्रमिके कारण ऐसा हो रहा है और औंघाई आया करती है। आध्मानकी अधिकताके कारण रातमें तकलीफ और इसी वजहसे नींदमें व्याघात। जरायुकी नाना प्रकारकी बीमारियोंमें उदरमें गुल्मका पैदा हो जाना,—तलपेट या तलपेटके बाएँ पार्श्वमें, ( नाभि प्रदेशमें=रियुम ) गोला जैसा पैदा होना।

**मलान्त्र और मल।**—मल कोमल पर बड़ी तकलीफसे निकलता है ( ऐल्यू, ऐनाक, कार्बो-वे, कैल्के-फास, हिपर, लोबेल-इन, नेट्र-सल्फ, प्लैट, रियुटा, साइलि, वेरेट )। मलान्त्रकी निष्क्रियतासे पैदा हुआ ( ऐल्यू, ऐनाक, ब्राई, ग्रेफ, इग्ने, कैलो-कार्ब, टिलिया-ह्नि, स्टेफ, बाईबर्न ), कुचले हुए अण्डे की तरह ( कैमो, मार्क, मार्क-डालसिस ), गर्मीके दिनोंमें बच्चोंको अरुचि और औंघाई आती है , अजीर्ण मल ( सिङ्को, फेरम, ऐसिट क्रूड, मार्क, ओलियैन, ऐब्रोट, फास, पोडो), पित्त,लसदार, सड़ी गन्ध भरा और खून मिला,तरल पीले रगका उदरामय,—गर्मीके दिनोंमें ठण्डा पानी आदि पीनेकी वजहसे (आर्स, पल्स,—कीचड़भरा या गदला पानी पीनेके कारण=जिञ्जिबार ) हैमन्त ऋतु का बहुव्यापक उदरामय,—मल सफेद रङ्गका ( कोलचि, वेरेट ), आगपर खौलाया हुआ दूध पीनेके कारण ( सिपि, बासी दूध=पोडो ), दाँत निकलनेके समय ( इथ्यू, कैल्के, कैमो, डालका, फेरम, इपिका, रियूम, पोडो )। गर्भावस्थामें ( ऐसिड लैक्ट, एपिस ), बहुत जरूरत होनेपर उग्र क्रम,=हायो, फास, पल्स, सिपि ),—मूर्च्छा प्रवणता , मानसिक शिथिलता और निद्रालुता अनुभूत होती है , वृद्धि=रातमें, ठण्डी हवा लगनेपर और ग्रीष्म ऋतुके उत्तापसे , सुस्त

करनेवाली ( आर्स, बैप्टी, कैम्फो, कार्बो-वे, सिङ्को, फास, सिकेलि, वेरेट ) भयानक उदरामय—समूचा उदर जकड जाता है और रोगी बहुत सुस्त हो पडता है । ग्रीष्मातिसार ।

**पेशाब ।**—मसानेका शूल—अश्मरी या पथरी निकलती है । मूत्राशयका प्रबल सङ्कोचन और वृथा वेग, जरायुमें अश्मरी सञ्चय होनेके कारण दर्द । पेशाब करनेके समय मूत्रमार्गमें जलन और छेदनेकी तरह दर्द ( कैन्थ ) । मूत्रकृच्छ्र—इसके साथ ही मलका वेग, सन्ध्या या रातके भोजनके बाद या बहुत शारीरिक परिश्रम करनेपर, या जरायुकी बीमारी आदिमें । पेशाबमें किसी खास फूलकी गन्ध ( टेरिब ), परिमाणमें थोडा और गहरे लाल रंगका पेशाब ।

**पुं-जननेन्द्रिय ।**—सङ्गमेच्छाकी प्रबलता,—इसके साथ ही शिश्नकी शिथिलता, कामोद्दीपक चिन्तामें मन लगी रहनेपर भी ,लिङ्गमें कडापन नहीं आता । सङ्गमेच्छा रहनेपर भी लिङ्गोच्छ्वास स्थायी नहीं होता । मूलाधार मुखशायिका ग्रन्थिसे रस-स्राव ।

**स्त्री-जननेन्द्रिय ।**—अनियमित—आर्त्तव-स्राव,—कभी असमयमें और कभी बहुत देरसे प्रकट होता है । ऋतु-स्रावके पहले, त्रिकास्थि-प्रदेशमें दर्द और आलस्य भाव, पाकस्थलीमें दबाव मालूम होना, मुंहमें पानी भर आना और यकृतमें दर्द । ऋतु-स्रावके समय,—जरायु आदि यन्त्रोंका नीचेकी ओर आकर्षणका भाव और दोनों पैरोंका अकड जाना ; क्लिम,—धाक्षेपिक प्रसव-वेदना । गर्भस्रावकी आशङ्का । जरायु-उत्तोलक यंत्रकी पेसारीके कारण पैदा हुई उत्तेजनाकी वजहसे दर्द । जरायुकी वायु-स्फीति (ब्रोमियम, लेक-कैन, लाईक) । ऋतु-स्रावके बदले प्रदरका स्राव ( अकुर ) रोगमें रोगिनीकी जीभमें अत्यन्त सूखापन रहनेकी वजहसे नींद खुल जाती है । ( लेके ), प्रत्येक ऋतुके समय रोगिनीका मुख-विवर, कण्ठ और जीभ भयानक सूखी मालूम होती है—विशेषकर नींदवाली अवस्थामें जरायु-स्राव या रजःस्रावकी अधिकता, खून गाढ़ा और गदला । ऋतुके आरम्भमें नितम्बमें दर्द होता है—मानो काठका एक टुकडा भीतरसे बाहरकी ओर धक्का दे रहा है, ऋतु स्राव रुकना । स्तन बहुत छोटे और दूधसे शून्य । स्तनकी घुंडी पीछेकी ओर खिंच जाती है (आर्ज, आयोड, सार्सा ) स्तनकी घुंडी पीछेकी ओर खिंच जानेकी वजहसे उसकी जगह

पर फोफोकी तरह गड्ढा हो जाता है=एपिस, कोना, साइलि )। जरायु-भ्रंश रोगमें मुंह, कण्ठ बहुत सूखा मालूम होता है, रोगी निद्रालु और सुस्त रहता है,—प्रतिबार भोजनके बाद उसका पेट बहुत फूल उठता है, पोठमें बाहर की ओर दबाव। जरायुका सामनेकी ओर घूम जाना,—तलपेटके बाएँ पार्श्व में ऐसा अनुभव होना कि एक गुल्म पड़ा हुआ है। जरायु या योनिके बाहर की ओर हट जानेके कारण बन्ध्यात्व, प्रदर। प्रसवके बादका आनेत्र—माथा सामनेकी ओर ढुलक जाता है, विशेषकर मूर्च्छावायु ग्रस्त स्त्रियोंका,—जो सामान्य कारणसे बेहोश हो जाती है और नितम्ब तथा जानुमें शिथिलता मालूम होती है, आक्षेपके पहले और बाद तन्द्राभाव पैदा हो जाता है।

**श्वासयन्त्र**।—एकाएक स्वरभंग,—वायुकी गतिके विरुद्ध चलनेके कारण पैदा हुए रोगमें ( ड्रसरो, हिप )। खाँसी,—शय्याकी गर्मीसे, देह बहुत गर्म होनेपर,—गर्भावस्थामें ( कोना ), नहाने या पानीमें अधिक देरतक खड़े रहनेपर ( ब्रोमेक्स ) और ठण्डी, तर जगहमें रहनेपर (नेट्र-सल्फ, ), खाँसी,—भोजनके बाद तरल श्लेष्मा-मिली और पीने बाद सूखी खाँसी आती है और स्वरनली या वक्षमें बहुत दर्द मालूम हुआ करता है, मानो वक्षमें जखम पैदा हो गया है, रक्तकास। श्वास प्रश्वासमें व्याघात। श्वास-रोग। कण्ठनालीके सकोचनकी वजहसे उत्पन्न श्वास रोध। छातीपर मानो कोई भारी चीज रखी हुई है। वक्षमें कसावटका भाव और उसके भीतरसे खून मिला बलगम निकलना। बलगम खून मिला या गहरा लाल। नमदार और नमकीन स्वाद का। रोगीको बाध्य होकर मुँहमें आया हुआ श्लेष्मा फिर निगल जाना पड़ता है ( कास्टि, नेट्र मूर, आनि, कैलि-कार्ब, सिपि )।

**हृत्पिण्ड**।—कलेजा धड़कना,—कभी कभी मूर्च्छा और उसके बाद नींद। हृत्कम्प या हृद्पिण्डका कम्पन। हृद्पिण्ड धड़फड़ करता है, मानो रोगी डर गया है या उसका चित्त अस्थिर हो पड़ा है। आधी रातके बाद कलेजेकी धड़कन बढ़ जाती है,—ऐसा मालूम होता है, कि बीच बीचमें हृत्पिण्ड स्थिर हो जाता है और फिर बड़े वेगसे चलने लगता है, उस समय जोरकी आवाजके साथ वायु निकला करता है, घटना=गर्म पानी पीनेपर और वस्त्र आदिसे शरीर गरम रखनेपर, रोगीको बाध्य होकर इधर उधर टहलना पड़ता है। हृत्पिण्ड प्रदेशमें दबाव मालूम होना,—यह दबाव कण्ठ देशतक अनुभवमें आता है। ऐसा मालूम होता है, मानो हृत्पिण्डकी ओर खून

दौड़ रहा है और वहाँसे माथे और सारे शरीरमें ऐसी ही अनुभूति फैल जाती है। रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसका हृदपिण्ड दबाया जा रहा है (लिलियम-टाइ) और माथा फट जायगा या दो हो जायगा। ऐसा मालूम होता है, कि किसीने कसकर उसका हृत्पिण्ड पकड़ लिया। नाड़ी,—क्षीण, धीर या क्षुद्र।

प्रत्यङ्ग आदि।—जलीय वायु लगनेपर गलेका पिछला भाग अकड़ जाना। गला इतना क्षीण हो जाता है कि छातीपर माथा ढलक पड़ता है। कभी पीठमें और कभी नितम्बमें दर्द मालूम होता है और दोनों जानु बहुत ही क्लान्त और अवसन्न मालूम होते हैं। विश्रामके समय बढ़ना। कटिवात। ऐसा दर्द मालूम होता है, मानो नितम्ब रगड़ खा गया है। सवारीपर चढ़कर घूमनेके समय कमरमें दर्द। नितम्ब और दोनों जानु क्षीण मालूम होते हैं। हाथ पैरोंमें दर्द और अकड़न,—विशेषकर स्थिर रहनेपर, मानो शीत लग गया हो। सारे अंग-प्रत्यङ्ग सुन्न मालूम होते हैं, मानो प्रत्यङ्ग आदि शून्यमें उड़ रहे हैं—ऐसा अनुभव होना, (ऐसेरम, स्टिक्टा, वेलि, केनाब-इन, हाइपिर, युग्लेन्स-रिजि, लैक-कैन) इसके साथ ही सरमें चक्कर आना। इधर उधर टहलनेवाला (आर्नि, ब्राइ, नक्स-वोम, पल्स), वेधने या दगनेकी तरह दर्द,—छोटेसे अंशमें सीमाबद्ध भावसे अनुभूत होता है, वह थोड़ी देरतक रहा करता है, पर बन्द होकर फिर तुरन्त ही पैदा हो जाता है। पेशियोंका वात,—बहुत समयतक जलीय या तर हवा लगनेकी वजहसे, शरीरको गर्म अवस्थामें प्रबल जलीय वायु स्पर्श होनेकी वजहसे (ऐको, ब्राइ), दर्द क्षण भरके लिये होनेवाला और खोंचनेकी तरह, वृद्धि=स्थिर होकर रहनेपर (रास, कोमोक्ला, फेरम, वेलि), ठण्डी तर हवा लगनेपर या पानीमें खड़े होनेपर (केल्के, कोल्चि, डालका, पल्स, रास, सार्सा, सिपि, सल्फ) और गीले कपड़े व्यवहार करनेसे (रास), उपशम=सेंकने या गर्मी लगनेसे (आर्स, कास्टि, लाइ, मैग-सल्फ, मार्क, रास, सल्फ)। बाहुके नीचेसे ऊपरको और चींटी रेंगनेकी तरह अनुभव होना (पेलेडियम), रमणियोंके स्तनके गांठमें दुर्गन्ध। हाथकी अङ्गुलीसे लेकर कन्धेतक बराबर खींचन मालूम होना। ऐसा मालूम होता है, कि बाहुमें एक डोरी कसकर लिपटी हुई है (ऐलू, सिङ्को)। नितम्ब और दोनों जानु बहुत ही सुस्त या शिथिल मालूम होते हैं, मानो रोगी बहुत दूरतक घूम आया है और रोगीकी इच्छा

होती है, कि वह आनन्दसे सोये। आराम पानेकी आशासे रोगी लगातार दोनों पैरोंको एक जगहसे दूसरी जगह रखता है। पैर हिलानेके समय ऐसा दर्द मालूम होता है, कि दाहिना जानु मानो मोच खा गया है या जोड़से खिसक गया है,—खासकर सीढ़ी चढ़नेके समय ( मार्स )। दोनों पैरोंमें भयंकर दर्द,—मानो हड्डियां सब चूर्ण-विचूर्ण हो गयी है। ऐसा तकलीफ अनुभव होना, कि पैरको पोटलीमें मानो किसीने मुक्का मार दिया है (दाहिनी पोटलीमें=आर्निका )। सोनेके पहले पैरकी पोटलीमें ऐंठन ( सन्ध्याके बाद शय्यापर सोनेके समय=आर्स , रातमें=फेरम, फेरम-म्यूर, मेग कार्ब, मेग-म्यूर, मिडोरिन, नक्स वोम, सल्फ,—रातमें निद्रावस्थामें=इग्न्यू ला ,—संगमके समय=ग्रेफ,—गर्भावस्थामें=सिकेलि,—पाखाना होनेके बाद=ऐसिड-आक्सेल )। दोनों पैर हमेशा तर (ऐकोन, साइलिसिया, सल्फ)। छोटी सन्धियोंका वात,—सोनेपर पैरके अंगूठेमें छेदनेकी तरह दर्द ( लिडम, साइलि )। चलनेके समय ढलका पड़ता है ( आर्जेण्ट-नाई, कैम, कोना, इग्ने केली-ब्रोम, नक्स वोम, स्ट्रिक्टा ) प्रायः गिर जाता है ( नेट्र-कार्ब )। अवसाद,—सामान्य परिश्रम करनेपर ही रोगिनीको बाध्य होकर सो जाना पड़ता है ( बेप्टी, कोना, नेट्र-कार्ब, बेलिस-पेरेन ), औंघाई, शीतार्त्त,—चेहरा मलिन मालूम होता है। मूर्च्छा-प्रवणता,—बहुत थोड़ी तकलीफसे भी रोगी मूर्च्छित हो जाता है ( हिपर ),—मूर्च्छावायु रोगाधिकारमें और रजःस्राव होनेके आरम्भमें (ऋतुस्रावके समय=लेके, नक्स वोम )। रोगी बहुत चञ्चलता प्रकट करता है, अधिक देरतक एक जगहपर रह नहीं सकता ( ऐकोन, टैरान्क चलिडो, बार बार एक शय्यासे दूसरीपर जाना चाहता है—किसी तरह भी एक शय्यापर नहीं रहना चाहता=आर्स, रास, सिपि )। बच्चोंके उदरामय रोगमें आक्षेप भाव,—अंग प्रत्यंगोंका प्रबल सिकुड़ना और फैलना ( इथ्यू, बेल, कैल्के, कैमो, सिना, क्युप्रम, जिङ्कम)। रोगी बेहोश रहता है, प्रबल आक्षेपकी वजहसे देह लकड़ीकी तरह कड़ी हो जाती है और धीरे धीरे श्वास-प्रश्वासमें बाधा प्राप्त हुआ करती है,—इसके बादही देह पर्यायक्रमसे हिला डुला करती है, बाहरकी ओर होनेवाला आक्षेप (ऐब्सिन्थ, आर्स, साइक्यू, इग्ने, इपिक, केली-ब्रोम, वेरेट्र-विर)। मृगी—स्नानमें रहनेपर ( वेराट्र-स्यू, नेट्र-म्यू )। मूर्च्छावायु या गुल्म-वायु रोगाधिकारमें थोड़ा भी परिश्रम करनेपर सुस्त हो पड़ता है। बच्चोंके दुबलापन रोगमें ( ऐब्रो, ऐसिड-ऐसेट, एथिस, आर्स, लाइ, नक्स-वोम, नेट्र-म्यू, ओलि-

यम-जेकोर, पोडो, आयोड, टियुबकुर्'लिन )। बाहरी अंगका शोथ, समूची देहमें स्पर्शका सहन न होना,—कोमल शय्यापर सोनेपर भी, जो अंश दबाकर सोता है, उस अंगमें बहुत दर्द पैदा हो जाता है (बैप्टी, पाइरोजिनम, रास,—कोमल शय्या भी कड़ी मालूम होती है = आर्नि, पाइरोजिनम )। बायें कन्धे का वात ( फेरम, मैग-कार्ब )। शरीरकी त्वचा शीतल और सूखी। प्रायः पसीना नहीं होता।

**निद्रा।**—इससे पैदा हुए सभी लक्षणोंके साथ बहुतसी ऊँघाई और दुर्दमनीय निद्रावेश मौजूद रहता है ( ऐण्टि-टार्ट, इथ्यू, ओपि ), इसके अन्तर्गत सभी बीमारियोंमें निद्रालुता एक प्रधान उपसर्ग है। मोहाच्छन्न भाव और होशमें न रहना, दुर्दमनीय निद्रा, दुर्दमनीय तन्द्रावेश—मानो नशा खाकर सोया हो, इस तरहका स्पन्दन और चेतना रहित निद्रा, मोहाच्छन्न भाव,—रोगी चुपचाप बिना हिले-डुले पड़ा रहता है, आँखें लगातार बन्द रहती हैं (नाककी छेद सयुक्त = ओपि )। सोता सोता चौंक उठता है। स्वप्न,—ऊँची जगहसे गिर जानेके स्वप्न ( डिजिट, क्रियो, काइका, पल्स, गहरे गड्ढेमें गिरनेका = कैमो ) और मानो कोई पीछे पीछे दौड़ रहा है ( जंगली पशु पीछा कर रहे हैं = सल्फ, साड = इग्निड़यम, कुत्ते-बिल्ली इत्यादि जन्तु = नक्स-वोम )।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—घरके बाहर जाड़ा मालूम होना और मलिन मुखमण्ड, विशेषकर तर ठण्डी हवा लगनेपर और शरीरका ओढ़ना उतारनेपर, घटना = गर्म घरमें। सन्ध्याके समय बहुत जाड़ा मालूम होना और ऊँघाई,—शीत और तन्द्राभावकी प्रधानता दिखाई देती है। दोनों हाथोंमें उत्ताप और शीत मालूम होता है। दिनमें दोपहरके पहले मुखमण्डल और दोनों हाथोंमें उत्ताप मालूम होता है, अवसाद वायु-ग्रस्तता, मिथ्या व्याधि-शङ्का और मुंह तथा कण्ठके भीतर बहुत सूखापन मालूम होना, पर प्यासका न रहना, निद्रावेश और मोहाच्छन्नता। शरीरकी त्वचा ठण्डी, और सूखी, पसीना नहीं निकलता ( स्टैफ ), पसीना लाल रंगका या खून-मिला ( कुरारी, लैके )। तन्द्राभाव रोगमें शरीरके कपड़े नहीं उतारना चाहता ( नक्स वोम, ऐकोन, सैम्बु, स्किला, स्ट्रैमोन, स्ट्रान )। विषम ज्वर,—निद्रालुता, सफेद जीभ, घड़ घड़ शब्द करनेवाला श्वास-प्रश्वास, बीच बीचमें खून-मिला कफ या बलगम निकलता है और प्रायः प्यास नहीं रहती, उत्तापवाली अवस्थामें भी प्यास नहीं रहती।

**वृद्धि।**—छूनेपर और तकियेसे माथा उठानेपर, सोनेपर, सन्ध्या और रातमें, ठण्डी तर और तेज हवाका झटका लगनेपर (रोडो), जल-वायु या शीतोत्तापके परिवर्त्तनसे, ठण्डी चीजें पीने या खानेपर और ठण्डे पानीसे नहानेपर, सवारीपर चढकर घूमनेपर (ककुर) और रोगवाला पार्श्व दबाकर सोनेपर (बिना रोगवाली करवट सोनेपर = पल्स)।

**उपशम।**—सूखी, गर्म हवा लगनेपर, गर्म घरमें, गर्म वस्त्र आदिसे अच्छी तरह ढक लेनेपर, चलनेपर (कलेजा धड़कना)।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—आर्स, वैम्फो, वेन्स, लोरो, नक्स-वोम, ओपि, रोडो, वैलि, जिङ्कम।

**अनुकूल सम्बन्ध।**—बेल, लाई, नक्स-वोम, फास, पल्स, रास, साइलि, सल्फ।

**सदृश।**—इग्ने, मैग-कार्ब, फेरम, इस्कुल हिप सिपि, प्लेट, लिलियम, म्यूरेक्स, पोडो, पल्स ऐसिड-टार्ट, ओपि, इथ्यू, कैनाज-इन, लैके, वैम्फो-मोनो, ऐनाक, नैक कैन, लाई, ऐगार, लैके, वेण्टो, पाइरोजिनम, वेलो बाई, कोलचि, ब्रोम, युफ्रे, हिप, नेट्र सल्फ, रीडोड, रास, आर्स, कैल्के, डालका, ककुल, नेट्र म्यूर, बेल, एपिस, साइजि, वेरेट, क्रोटोन-टिग, ऐसिड-आक्सेल, पेट्रोल, सार्सा, बूशिया, जिन्सेङ्ग, जेलस, सिना, हिमेटक्स, नक्स-वोम, कुरारी, स्टेफ, ब्राई, मस्कस, वैक्टस।

**तुलनीय।**—सिरिस्टिका (फोड़ा और पीब), इग्नेसि (मूर्च्छावायु-धातु), फेरम (दाहिने बाहुका वात), सिपिया, प्लेटिनम (जरायु भ्रंश), तन्द्रालु—ओपियम, ऐसिड-टार्ट, ऐना काड, लाइकोपो—स्मृति-शक्तिकी हीनता,—शरीरमें अकड़न—वैप्टि, ऋतुस्रावमें खूनके बदले प्रदर—ककुलस, एकाएक स्वरभङ्ग—इयुफ्रे, गर्भावस्थामें खांसी—कोनायम, गाड़ीमें चढ़नेका दुष्परिणाम—ककुलस, माथा बायीं ओर ढुलक पड़ता है—लैक-डि, पाखाना होनेके समय मूर्च्छा—एपिस, पल्स, सल्फ,, तन्द्राके साथ सर-दर्द—जेल्स, खून-मिला पसीना—नक्स, लाइकोपो, लैके, आर्निका, स्तनदुग्ध—सार्सा, सर उठानेपर मिचली—ब्रायो, हृद्पिण्ड—कैक्टस।

यम-जेकोर, पोडो, आयोड, टियुबक्युर्लिन )। बाहरी अंगका शोथ, समूची देहमें स्पर्शका सहन न होना,—कोमल शय्यापर सोनेपर भी, जो अंश दबाकर सोता है, उस अंशमें बहुत दर्द पैदा हो जाता है (बैप्टी, पाइरोजिनम, रास,—कोमल शय्या भी कडी मालूम होती है = आर्नि, पाइरोजिनम )। बायें कन्धे का वात ( फिरम, मैग-कार्ब )। शरीरकी त्वचा शीतल और सूखी। प्रायः पसीना नहीं होता।

**निद्रा**।— इससे पैदा हुए सभी लक्षणोंके साथ बहुतऔंघाई और दुर्दमनीय निद्रावेश मौजूद रहता है ( ऐण्टि-टार्ट, इथ्यू, ओपि ), इसके अन्तर्गत सभी बीमारियोंमें निद्रालुता एक प्रधान उपसर्ग है। मोहाच्छन्न भाव और होशमें न रहना, दुर्दमनीय निद्रा, दुर्दमनीय तन्द्रावेश—मानो नशा खाकर सोया हो, इस तरहका स्पन्दन और चेतना रहित निद्रा, मोहाच्छन्न भाव,—रोगी चुपचाप बिना हिले-डुले पडा रहता है, आँखें लगातार बन्द रहती हे (नाककी छेद संयुक्त = ओपि )। सोता सोता चौंक उठता है। स्वप्न,—ऊँची जगहसे गिर जानेके स्वप्न ( डिजिट, क्रियो, कार्ड्डा, पल्स, गहरे गड्ढेमें गिरनेका = कैमो ) और मानो कोई पीछे पीछे दौड रहा है ( जंगली पशु पीछा कर रहे हैं = सल्फ, साड = इग्निड्यम, कुत्ते-बिल्ली इत्यादि जन्तु = नक्स-वोम )।

**शीत,उत्ताप और पसीना**।—घरके बाहर जाडा मालूम होना और मलिन मुखमण्डल, विशेषकर तर ठण्डी हवा लगनेपर और शरीरका ओढ़ना उतारनेपर, घटना = गर्म घरमें। सन्ध्याके समय बहुत जाडा मालूम होना और औंघाई,—शीत और तन्द्राभावकी प्रधानता दिखाई देती है। दोनों हाथोंमें उत्ताप और शीत मालूम होता है। दिनमें दोपहरके पहले मुखमण्डल और दोनों हाथोंमें उत्ताप मालूम होता है, अवसाद वायु-ग्रस्तता, मिथ्या व्याधि-शङ्का और मुंह तथा कण्ठके भीतर बहुत सूखापन मालूम होना, पर प्यासका न रहना, निद्रावेश और मोहाच्छन्नता। शरीरकी त्वचा ठण्डी, और सूखी, पसीना नहीं निकलता ( स्टैफ ), पसीना लाल रंगका या खून-मिला ( क्युरारी, लैके )। तन्द्राभाव रोगमें शरीरके कपडे नहीं उतारना चाहता ( नक्स वोम, ऐकोन, सेम्बु, स्किला, स्ट्रैमोन, स्क्रान )। विषम ज्वर,—निद्रालुता, सफेद जीभ, घड घड शब्द करनेवाला श्वास-प्रश्वास, बीच बीचमें खून-मिला कफ या बलगम निकलता है और प्रायः प्यास नहीं रहती, उत्तापवाली अवस्थामें भी प्यास नहीं रहती।

**वृद्धि ।**—छूनेपर और तकियेसे माथा उठानेपर, सोनेपर, सन्ध्या और रातमें, ठण्डी तर और तेज हवाका झटका लगनेपर ( रोडो ), जल-वायु या शीतोत्तापके परिवर्त्तनसे, ठण्डी चीजें पीने या खानेपर और ठण्डे पानीसे नहानेपर, सवारीपर चढ़कर घूमनेपर ( काकुल ) और रोगवाला पार्श्व दबाकर सोनेपर ( बिना रोगवाली करवट सोनेपर = पल्स )।

**उपशम ।**—सूखी, गर्म हवा लगनेपर, गर्म घरमें, गर्म वस्त्र आदिसे अच्छी तरह ढक लेनेपर, चलनेपर ( कलेजा धड़कना )।

**सम्बन्ध ।—प्रतिविष या दोषघ्न ।**—आर्स, कैम्फो, जेल्स, लोरो, नक्स-वोम, ओपि, रोडो, वैलि, जिङ्कम।

**अनुकूल सम्बन्ध ।**—बेल, लाई, नक्स-वोम, फास, पल्स, रास, साइलि, सल्फ।

**सदृश ।**—इग्ने, मैग-कार्ब फेरम, इस्कुल हिप सिपि, प्लेट, लिलियम, मूरेक्स, पोडो, पल्स, ऐण्टि-टार्ट, ओपि इथ्यू, कैनाब-इन, लैके, कैम्फो-मोनो, ऐनाका, लैक कैन, लाई, ऐगार, लैके, वेण्टो, पाइरोजिनन, वैली माई, कोल्चि, ग्लोन, युफ्रे, हिप, नेट्र सल्फ, रोडोड, रास, आर्स, कैल्के, डाल्का, काकुल, नेट्र मूर, बेल, एपिस, साइलि, वेरेट, क्रोटोन-टिग, ऐसिड-आक्सेल, पेट्रोल, सार्सा, बूफिया, जिन्सेङ्ग, जेल्स, सिना, हिमैटक्स, नक्स-वोम, क्युरारी, स्टैफ, ब्राई, मस्कास, कैक्टस।

**तुलनीय ।**—सिरिस्टिका ( फोड़ा और पीव ), इग्नेसि ( मूर्च्छावायु-धातु ), फेरम ( दाहिने बाहुका वात ), सिपिया, प्लैटिनम ( जरायु भ्रंश ), तन्द्रालु—ओपियम, ऐण्टि-टार्ट, ऐना-कार्ड, लाइकोपो—स्मृति-शक्तिकी हीनता,—शरीरमें अकड़न—वैण्टि, ऋतुस्रावमें खूनके बदले प्रदर—ककुलस, एकाएक स्वरभङ्ग—इयुफ्रे, गर्भावस्थामें खांसी—कोनायम, गाडीमें चढ़नेका दुष्परिणाम—ककुलस, माथा भारी और ढुलक पड़ता है—लैक-डि, पाखाना होनेके समय मूर्च्छा—एपिस, पल्स, सल्फ, , तन्द्राके साथ सर-दर्द—जेल्स, खून-मिला पसीना—नक्स, लाइकोपो, लैके, आर्निका, स्तनहन्त—सार्सा, सर उठानेपर मिचली—ब्रायो, हृदपिण्ड—कैक्टस।

**शक्ति** ।—१ म दशमिकसे १२ शततमिक हमेशा। इसके अलावा ३० २०० या इससे ऊँचे क्रम भी व्यवहृत होते हैं।

**क्रियाका स्थायित्व** ।—३० दिन।

---

## नक्स-वोमिका ।
### ( NUX-VOMICA )

**दूसरा नाम** ।—कोचलाका बीज, पायजन नट।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—इसके बीजसे विचूर्ण और जड़से मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग** ।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:— मुंहासा, मदात्यय, दृष्टिकी क्षीणता, क्रोधका दुष्परिणाम, संन्यास, दमा, पैत्तिकता, मूत्राधारकी बीमारी, अस्थिमें गुटिका, मस्तिष्ककी बीमारी, श्वासमें खट्टी गन्ध, सवारीपर चढ़नेसे मिचलीकी इच्छा और वमन, सर्दी, शूल, कब्जियत, आक्षेप, खाँसी, ऐंठन, प्रलाप, अतिसार, रक्तामाशय, अजीर्ण, शुक्रक्षरण, मृगी, आँखकी बीमारियाँ, वात या क्षुद्र-सन्धिवात, पथरी, पाकाशयका शूल, अर्श, सर-दर्द, हृत्पिण्डकी बीमारियाँ, आँत उतरना, कोरण्ड या पीला, व्याधिशङ्का, ध्वजभङ्ग, सविराम ज्वर, यकृतकी बीमारियाँ, कटिवात, कृतिम मैथुन, आँखके सामने काले काले बिन्दु दिखाई पड़ना, रातके समय नाककी बीमारी, कामोन्माद; पक्षाघात, समुद्र यात्रा या नावपर चढ़नेके कारण मिचली, नींदमें व्याघात, बोलीमें जड़ता, रेत:क्षरण, तिर्यक-दृष्टि, स्वादमें गड़बड़ी, चाय पीनेका दुष्परिणाम, कूथन, तम्बाकू सेवनका दुष्परिणाम, जोभकी बीमारियाँ, मूत्रनलीका आक्षेप, बार बार पेशाब करना, जरायुका अपने स्थानसे हटना, अपत्यपथका हटना या भ्रंश, सरमें चक्कर आना, मुंहमें पानी भर आना, कृमि, जम्हाई इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास** ।—यह दुबले पतले, क्रोधी स्वभाव सतर्क, आग्रहशील, काले केशवाले, पित्त या रक्त-प्रधान धातुके मनुष्योंकी बीमारीमें विशेष उपयोगी है। कलह और बदला लेना अच्छा मालूम होना, और दूसरोंकी बुराई

करनेवाले, स्नायु-प्रधान मनुष्य भी नक्स वोमिकाके विशिष्ट क्षेत्र हैं, जो दुबले पतले, उत्तेजना प्रधान या स्नायु प्रधान मनुष्य, शराब आदि पीनेमें आसक्त रहते हैं, जिन्हें प्रायः अजीर्ण और अर्श रोग हो जाया करता है, उनके लिये भी यह विशेष लाभदायक है। जो मनुष्य किसी तरहका शारीरिक परिश्रम न कर बैठे बैठे दिन काटते हैं, और जो गृहस्थीकी नाना प्रकारकी चिन्ताओंसे घिरे रहते हैं प्रायः उत्तेजक और मादक पदार्थ सेवन किया करते हैं, जिन्हें अक्सर कब्जियत हो जाया करती है और जो अकसर ताकत लानेवाली या दस्तावर दवाका सेवन किया करते हैं, नक्स-वोमिका, उनका परम बन्धु है। इसके कई प्रधान लक्षण यहाँ संक्षेपमें लिखे जाते हैं—( १ ) क्रोधी स्वभाव, दूसरोंका दोष देखनेवाले और हमेशा ऐसा भाव धारण किये रहते हैं, मानो न जाने कितना चिढ़े हुए हैं, आत्महत्या करनेकी तो पूरी पूरी इच्छा रहती है, पर मृत्युसे भय मालूम होता है। अवसाद वायु-ग्रस्त, व्याधिशङ्कायुक्त, साहित्य सेवी, पढ़ने लिखनेमें निरत, घरमें बैठे बैठे दिन बिताते हैं शारीरिक व्यायाम बिलकुल ही नहीं करते, पाकस्थली और अन्त्राशयके नाना प्रकारके रोग भोगा करते हैं और अधिकांश समय ही कब्जियत बनी रहती है। ( २ ) दर्शन, श्रवण प्रभृति इन्द्रियोंमें चेतनाकी अधिकता,—किसी तरहका शब्द, गन्ध, आलोक या संगीतकी ध्वनि रोगीको चिढ़ा देती है, सामान्य रोगसे भी रोगी बहुत कातर हो पड़ता है, यदि कोई कुछ कहता है तो बेतरह क्रोधित हो जाता है। ( ३ ) संध्याके बाद ही रातके पहले पहरमें नींद,—जागा नहीं रह सकता। रातके ३ बजनेके समय नींद खुल जाती है और एक या दो घण्टे तक मनमें नाना प्रकारकी चिन्ताका उदय होता है और इसके बाद रोगी सो जाता है, सवेरे नींद खुलनेपर शरीर बहुत सुस्त और बेचैनी मालूम होती है। ( ४ ) बोझा और भार मालूम होनेकी तरह सर-दर्द,—दर्द ललाट, चक्षुगह्वरके ऊपरी प्रदेशमें और सरके पिछले भागमें मालूम होता है—माथा शून्य मालूम होना, खोपड़ीको त्वचामें स्पर्श सहन नहीं होता और ऐसा अनुभव होना, कि किसी कड़ी चीज पर माथा रखनेसे आराम मालूम होगा। शराब पीना आदि अत्याचारके बाद माथ फैल जाता है और भीतरी दर्द मालूम होता है। ( ५ ) नयी सर्दी,—नाकका एक छेद रुका और दूसरा खुला और उसमेंसे पतला बलगम निकला करता है, दिनमें नाकसे लगातार श्लेष्माका स्राव हुआ करता है और रातमें बन्द हो जाता है; श्लेष्मा क्षयाय और त्वचाको क्षय करनेवाला। ( ६ ) बच्चेमें

आत्म-हत्या करनेकी अत्यन्त इच्छा, पर मृत्यु-भय भी यथेष्ट रहता है (आर्स, सिङ्को)। कभी खूब आनन्दमें रहता है पर क्षणभर बाद ही दुःखित भाव प्रकट करता है। जो किसी तरहका शारीरिक परिश्रम न कर, अपने घरमें बैठ, दिन काटते हैं, शराब पीकर रात बिताते हैं और आधान या कब्जियत आदि रोग भोग करते हैं,उन सब रोगियोंकी अवसादवायु-ग्रस्ततामें इसका प्रयोग करना चाहिये, हृदि—खानेके बाद,रोगी बहुत थोड़ेमें कातर हो पड़ता है। अति सतर्क और आग्रह-शील, सहजमेंही उत्तेजित या क्रोधित हो जाता है या बदला लेना चाहता है। ईर्षापूर्ण और द्वेषी। कोई चिढ़ाता है, तो उससे झगड़ा करनेको तैयार हो जाता है। क्रोधसे आग बबूला हो उठता है। चैतन्य या अनुभव-शक्ति-युक्त किसी तरहका शब्द, गन्ध, आलोक या सङ्गीत ध्वनि (नक्स-मस) या बहुत सामान्य बीमारियां भी असह्य मालूम होती है और वे रोगीको बहुत कातर कर देती है (ऐकोन, काफि, कैमो)। कोई भी बात क्यों न हो रोगीके प्रति उसका प्रयोग करते ही उसमें चिढ़ पैदा हो जाती है (इग्ने) सामान्य शब्दसे भी डर जाता है और उन्मत्त हो उठता है, उपयोगी दवातक उसे सहन नहो होती। बहुत दिनोंतक मानसिक परिश्रम करनेके कारण पैदा हुई बीमारियां (ऐनाक), क्रोध पैदा होनेके बाद पर्यायक्रमसे शीत और उत्ताप पैदा हो जाता है। पित्त वमन हुआ करता है और बहुत प्यास पैदा हो जाती है। बहुत आलस्य मालूम होना और किसी काममें भी मन लगानेकी इच्छाका न होना।

**मस्तक और मस्तिष्क।**—स्तम्भित या जड़ भाव और मस्तिष्ककी जड़ता,—मानो न जाने रातमें कितनी शराब पी है या नशेमें पड़ा रहा है। सर में चक्कर आना,—रोगीको होश नहीं रहता (केलि-कार्ब, मैग्नि, रैनान-स्कि) सामनेकी ओर गिर जानेका उपक्रम हो जाता है (ऐगार, कास्टि, 'कार्बो-वे, बैसो, ग्लोन, हैमा, आयोड, कोलो-कार्ब, ऐके, सार्वा, पेट्रोल, पल्स),—रोगीकी शय्या चक्कर खाती है (कोना), ऊपरकी ओर देखनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो गिर जायगा और जो कुछ सामने रहता है, उसे ही बाध्य होकर पकड़ लेना पड़ता है। ऊपरकी ओर देखनेसे ही सरमें चक्कर आ जाना (कोल्के, फ्रासम-मेट, ग्रैफ, लैके, टैबाकम) सवेरे और सन्ध्याके भोजनके बाद टनमनाया करता है (नाट्रे),—ललाटमें दर्द और चेहरेमें लाली और उत्ताप पैदा हो जाना। पहले दिन शराब पीने और नशा खानेका नशा मानो अभी

तक बना है—ऐसा ही अनुभव होना और सुनने तथा देखनेकी शक्तिका लोप हो जाना,—विशेषकर धूप लगने और सन्ध्याके भोजनके बाद। संन्यास नाकको आवाज-मिला श्वास-प्रश्वास, निचला हनु झूल पड़ता है ( ओपि ), आक्रमणके पहले सरमें चक्कर आना ( इपिक, सेङ्गिविन, कूप्रम-मेट ), कानमें झुनझुन आवाज, मिचली और ओकाई आती है। माथेमें अधिक रक्तसञ्चयकी वजहसे उसमें जलन मालूम होती है और फूले हुए चेहरेमें उत्ताप और लाली पैदा हो जाती है। नींद खुलनेपर और भोजनके बाद ललाटके पीछे जलन ( *ललाटपर मानो एक जलता हुआ गोला लगा हुआ है=कार्ब्बि* )। *माथा* मानो रगड़ खा गया है, इस ढङ्गका दर्द ( जेलस, कूप्रम-मेट, आर्नि ),— साधारणतः एक पार्श्वमें ( दाहिने पार्श्वमें दर्द मालूम हुआ करता है, उप-शम=रोग न होनेवाली करवट सोनेपर। माथेमें दबाने या सलाई गड़नेकी तरह दर्द, आरम्भ—सबेरे, घटना=संध्याके मध्यमें, क्षीण या तिमिर दृष्टि (साइक्ले, ऐ-फास, विरे-विर—सर दर्दके आरम्भके पहले अंधेरा देखना=आइरिस-वार्सि, केली-बाई, लैक-डिफ्लो, फास, सीरिन, सर-दर्द अच्छा हो जानेपर=साइलि,— दो देखनेके साथ=नेट्र-म्यूर, फाइटो—आगकी चिनगारियाँ दिखाई देनेके साथ=बेल, साइक्ले ), सर-दर्द रोगमें अम्ल वमन और कलेजा धड़कना ( व्यूफो, साइक्लेम )। वृद्धि=मानसिक परिश्रमसे ( पल्स, आर्जेण्ट नाई, ब्राई, कैल्के, सिडोरिन, नेट्र म्यूर, फाइजसटिग्मा, साइलि, टिलिया ), रोशनीमें ( बेल, एपिस, कक्यु, जेलस, सिडोरिन, नेट्र-म्यूर, नेट्र-सल्फ, फास, पल्स ), शब्दसे (बेल, ककुर, काफि, इग्ने, लैके, लैक-कैन, लेक-डिफ्लो, साइलि,स्पाइजि), काफी पीनेपर ( बेल, ब्राई ककुर, इग्ने, पल्स ) और *खाने या बहुत ज्यादा* खानेपर ( कैल्के-फास, कार्बो-वेज, काफि, हायो, रास, जिङ्कम ) कभी कभी पैदा होनेवाला ललाट देशका दर्द, ललाटमें खाल उधड़ जानेकी तरह स्पर्शका सहन न होना,—इसके साथ ही कब्जियत ( ब्राई, कैल्के-फास, हाइड्रेस्ट, लैक डिफ्लो, वेरेट ), बहुत ज्यादा काफी पीनेकी वजहसे, एक पार्श्वका सर-दर्द या अधकपारीका दर्द, *ब्रह्मतालुमें ऐसा दर्द मानो एक मेक घुसी जा रही है* ( फार्मिका, हेलिबो—मानो मेक घुसी हुई है=निकोलम, मानो भीतरकी ओरसे बाहरकी ओर आ रही है=थूजा, मानो खोपड़ीको फाड़ रही है= केलि-आयोड )। माथेमें ऐसा दबावका मालूम होना मानो कुछ घुस रहा है या कुछ बैठा जाता है। रातमें और सबेरे ललाटमें कसावटका भाव—मानो

भीतरकी ओर कसा या दबाया जा रहा है, वृद्धि—ठण्डी हवामें माथा खोल देनेपर। ऐसा दर्द मानो माथेके पिछले भागमें चोट लगी है। खुली जगहमें चलने या दौड़नेपर ऐसा अनुभव होना मानो माथा स्पन्दित हो रहा है (बेल), उपशम—माथेमें अच्छी तरह कपड़ा बाँध लेनेपर, गर्म घरमें और स्थिर होकर बैठनेपर। सर दर्द आदिका बढ़ना = मानसिक परिश्रमसे, निर्मल वायुमें टहलनेपर, व्यायामसे और भोजनके बाद, घटना = सवेरे शय्यासे उठनेपर, गर्म घरमें और सो जानेपर ( नाई, केल्के, सल्फ, सिनकोना या चायना, इरिष्जि, जेलस, ग्लोन, मिनियेन, नेट्र-म्यूर, ऐ-नाई, सिनेपिस ) या स्थिर होकर बैठे रहने पर ( गुयायेक, क्रियो, रास, सिफिलिनम )। खोपड़ीकी त्वचामें स्पर्श ( सिङ्को, मेजेर ) या प्रबल वायुका झटका सहन नहीं होता, घटना—अच्छी तरह गर्म कपड़े आदिसे ढक लेनेपर। सूखी हवाका प्रवाह या तर हवाका झटका लगने पर माथेमें सर्दी लग जाती है। माथे और मुखमण्डलके आधे अंशमें बद-बूदार पसीना निकलना, मस्तक और मुखमण्डलके इसी अंशमें ठण्डक मालूम होती है, इसके साथ ही दुश्चिन्ता, माथा खोलनेसे भय, पसीना निकलनेपर यंत्रणा दूर हो जाती है। धनुष्टंकार आदि अकड़नके समय माथा पीछेकी ओर टेढ़ा पड़ जाता है ( क्यूप्रम-मेट, साइक्यूटा )।

**आंख ।**—दोनों आँखें नीले घेरेसे घिरीं और हमेशा आंसुओंके भारसे दबी, रातमें आँखमें फाड़नेकी तरह दर्द, या जलन और करकराहट, सूखापन, खुजली पैदा हो जाती है और सुरसुरी हुआ करती है—मानो उसमें नमक गिर गया है,—अपाङ्गमें अधिक, मलनेपर खुजलाहट कम हो जाती है ( सिना, केलो-बाई, स्क्विला )। आँखमें दर्द मालूम होता है। दोनों आँखें प्रदाहित और उनका सफेद अंश और योजिका लाल और फूली, चनत्वकका प्रदाह ( ग्लोई, थूजा ) और उसमें धूपका सहन न होना। चनत्वकके पीछे जगह जगहपर नीलापन दिखाई देता है। दोनों अपाङ्ग लाल और मैलसे भरे, रातमें सट जाते हैं। पलकोंका फड़कना ( केल्के-फास, मैग-फास, नेट्र-म्यूर, फाइजस, साइक्यूटा, रियूम, कोडाइन )। पलकें फूलीं और लाल ( आर्जेण्ट-नाइ, मार्क, नेट्र-कार्ब, रास ),—आँखकी योजक त्वचातक लाल रेखा खिंची हुई और उसमें दबावकी तरह दर्द और खोंचन मालूम होती है। पेशियोंकी अकड़नकी वजहसे पलकें हिलानेमें बहुत तकलीफ मालूम होती है। आँखें स्थिर और ज्योति पूर्ण, आँखें उद्वेग प्रकट करनेवाली और दृष्टि टकटकी लगी,

दिनकी रोशनीमें आंखकी बीमारी पैदा हो जाती है, वृद्धि=सवेरे। आंखके सामने आगकी चिनगारियाँ या काले अथवा धुमैले बिन्दु सब दिखाई देते हैं। दूर-दृष्टि,—पासकी चीज दिखाई नहीं देती ( आर्जेण्ट-नाई, बोल्टे, फायो, लिलि-टाई )। आँखके सामने बिजलीकी लहरकी तरह रोशनीकी रेखा सब दिखाई देती है। शराब आदि पीनेकी वजहसे क्षीण दृष्टि, आँखकी पेशीकी निष्क्रियता या पक्षाघात सदृश अवस्था, उत्तेजक पानीय या धूम्रपानसे वृद्धि।

**कान।**—कानमें शब्द आदिकी आवाज ऊँची जाती है ( बेराई, लैके, फास अपना कण्ठ-स्वर प्रतिध्वनित होता है=फास )। कानमें फाड़ने या सुई गड़नेकी तरह दर्द, यह दर्द ललाट कनपटीतक चला जाता है, वृद्धि=सवेरे, संध्याके बाद, शय्यामें शयन करनेके समय और गर्म घरमें प्रवेश करनेपर। कान का बाहरी छेद सूखा और दर्द सहन नहीं होता। कोई चीज निगलनेके समय कर्ण-पटहके बाहरकी ओर दबावका भाव। कर्णशूल—फाड़ने और डंक मारनेकी तरह मालूम होता है। चबाने या दाँतपर दाँत रगड़नेके समय ऐसा अनुभव होता है कि कानमें कुछ दब रहा है। कानके मध्य भागसे कर्णपथान्नलीकी राहसे खुजलीकी वजहसे बार बार घूट लेनेकी इच्छा होती है और यह इच्छा रोगीको रातमें तंग कर डालती है, कर्णपथान्नलीमें सूखा मैल जमा हो जानेकी वजहसे बहरापन ( केली-बाई, मार्क-डाल )। कानमें इतनी टनक होती है कि रोगी चिल्ला उठता है,—विशेषकर सवेरे शय्यापर लेटे रहनेकी अवस्थामें। निगलनेके समय गलेमें सुई गड़नेकी तरह दर्द ( डिफ्थीरिया रोगमें कानमें कभी ढि ढि कभी भों भों झिनझिन इत्यादि नाना प्रकारकी आवाजें सुन पड़ती हैं )। कर्णमूलीय ग्रन्थिका प्रदाह।

**नासिका।**—तेज गन्ध सहन नहीं होती,—यहाँतक कि कभी कभी तेज गन्धसे मूर्च्छा आ जाती है। नाकके अगले भागमें सड़ी पनीर या गन्धककी गन्ध अनुभव होती है। बच्चोंकी, विशेषकर नये जनमे बच्चोंकी नाक सटना ( स्निफिं )। नाकसे खूनका स्राव,—निद्रित अवस्थामें या नाकसे खूनका स्राव होनेके पहले सर-दर्द पैदा हो जाता है और दोनों गाल लाल हो उठते हैं (नाक से खूनका स्राव होनेबाद सर दर्द घट जाता है=ब्रूफो, मग-सल्फ, मिलिलोट, फेरम फास ), या सवेरे,—एकाएक बवासीरका स्राव रुक जानेकी वजहसे, रज:स्रावके बदले=ब्राई, फास )। नयी सर्दी,—दिनमें तो पतला श्लेष्मा निकलता है पर रातमें दोनों नाकें सूख जाती हैं, वृद्धि=गर्म घरमें, उपशम=ठण्डी

हवा लगनेपर , बहुत सवेरे शय्यासे उठनेके पहलेही छींक आरम्भ हो जाती है, नासारन्ध्र और कण्ठनालीमें खाल उधड़नेकी तरह अनुभव होना। रुके हुए नाकके छेदसे कषाय श्लेष्माका स्राव हुआ करता है, रन्ध्रका भीतरी अंश प्रदाहित। असह्य खुजलाहट। नासारंध्रके भीतर और रन्ध्र-मुखपर ऐसा दर्द होता है, मानो जखम हो गया है। माथेसे श्लेष्माका स्राव रुकना, वृद्धि= सवेरे या रातमें। सूखी सर्दीकी वजहसे ललाट गर्म और भारी मालूम होता है और दोनों नासारंध्र रुक जाते हैं, विशेषकर बच्चोंके।

**मुख-मण्डल ।**—बीमार बतानेवाला, दोनों आँखें नीले घेरेसे घिरी और नाक नोकीली। चेहरा मलिन, कुछ पीला,—विशेषकर मुंह और नाक के पासवाले प्रदेशमें,—या पीले रंगका, पीले रङ्गकी जमीनपर लाल आभा-मिली। त्रिशाख स्नायुके चक्षुगह्वरको नीचेवाली शाखामें फाड़नेकी तरह दर्द,—रोगवाले पार्श्वकी आँख ( नेट्र-मूर ) और नासा-रंध्रसे निर्मल जल निकला करता है और चेहरा सुन्न जैसा मालूम होता है, काफी, शराब या क्विनाइनके अपव्यवहारसे उत्पन्न। मुंहका सविराम स्नायुशूल,—त्रिशाख स्नायु के निम्नाचिक स्नायुमें तेज दर्द मालूम होता है,—वृद्धि=प्रायः सवेरे, घटना= कभी कभी सोनेपर [ त्रिशाखाकी हनुके नीचेवाली शाखामें दर्द=ग्रेफाइटेस,— सर्दी लग जानेपर त्रिशाख स्नायुशूल=मार्क, त्रिशाख स्नायुशूल=आर्स, वेरेट, प्रमेहका स्राव रुकने या कानके खसड़ा रोगके बाद त्रिशाख स्नायुशूल=थूजा, बाएँ पार्श्वके त्रिशाख स्नायुशूल रोगमें चेहरा लाल और गर्म हो उठता है और रोगी बेचैनी तथा उद्वेग प्रकट करता है=ऐकोन, आँखोंका शाखागत त्रिशाख स्नायुशूल दिनके दोपहरतक बढ़कर घट जाता है=नेट्र-मूर,—त्रिशाखके अक्षि-गह्वरके ऊपरका शाखागत शूल—लालामूत्र रोगमें=चेलिडो, त्रिशाख स्नायु-शूलसे उत्पन्न दाँतका दर्द और अधकपारीका दर्द—लालामूत्र रोगमें=कोलो-सिन्थ ]। मुख-शूल और गण्डास्थिमें दर्दके साथ एक गालका फूलना। बहुत ज्यादा शराब आदि नशीले पदार्थ व्यवहार करनेकी वजहसे चेहरेपर व्रणकी तरह दाने निकलना ( ऐसिट-क्रूड )। सन्ध्याके बाद सोनेपर मुँहकी पेशियोंका फड़कना। ओठका तकलीफ देनेवाला सूखापन, फटना और पपड़ी जमनेका भाव, दोनों ओठोंके लाल अंशके ऊपर और संयोग स्थानपर कच्छ, और त्वचा को क्षय करनेवाले जखम आदि निकलना। चिबुकपर दादकी तरह दाने निकलते हैं। निचले हनुके अगल बगल अङ्ग हिलानेमें ( मानो चबा रहा है=

नाईं, मांड कोप या मेनिञ्जाइटिस रोगमें चबानेकी तरह जबड़े हिलाना=ऐकोन, निद्रित अवस्थामें चबानेकी तरह जबड़े हिलाना=ब्रुग्ने, यक्ष्मा रोगमें चबानेकी तरह हिलाना=ऐकोन, यक्ष्मा रोगमें निद्रित अवस्थामें=कैल्के)। निचला हनु झूल पड़ता है (लैके, ओपि)। हनुके नीचेवाली ग्रन्थियाँ सब फूल उठती हैं और उनमें निगलनेके समय डंक मारनेकी तरह दर्द मालूम होता है।

**मुख-विवर।**—दन्तशूल,—दाँत और मसूढ़ेमें हड्डीको चय करनेकी तरह, जखम हो जानेकी तरह या खोचने, विन्धन मारने या छेदनेकी तरह दर्द—या केवल चय हुए दाँतमें इस तरहका दर्द मालूम होता है, वृद्धि=रातमें या सवेरे नींद खुलनेपर, भोजनके बाद, निर्मल वायु सेवनार्थ चलनेके समय सर्दी लग जानेपर, सन्ध्याके बाद या किसी तरहकी प्रगाढ़ चिन्ता या मानसिक परिश्रमके समय, दर्द अधिकांश समय, माथा, कान या युगास्थितक फैल जाता है या इसके साथ हनुतलस्थ ग्रन्थिमें अधिक रक्त सञ्चय हो जाता है, मसूढ़े फूलना और उनमें स्पर्श सहन न होना, गाल और गर्दनके ऊपर लाल गर्म दाग, रोदनपरायण भाव और विषाद वर्त्तमान रहता है। दाँतमें उखाड़नेकी तरह दर्द,—दर्द मुँहकी हड्डी भेदकर माथेतक फैल जाता है,—ठण्ढा पानी पीनेसे फिर पैदा हो जाता है (ऐसिड-क्रूड, स्टैफ, लैके, प्लैण्टे, पल्स)। उपशम=सेंकनेसे (आर्स, कैमो, मार्क, पल्स, रास)। चय हुए दाँतमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द, दाँतकी एक समूची पङ्क्तिके दाँतोंमें जलन और डङ्क मारनेकी तरह दर्द। मसूढ़ेका फोड़ा,—ऐसा दर्द मालूम होता है, मानो वह फट जायगा (हैक्ला, केली आयोड, लेक-कैन, लाईं, मार्क, नेट्र मूर, पेट्रोल, फास, साइलि)। मसूढ़े सब सफेद, सड़ी गन्ध-भरे और उनसे खून बहा करता है। बच्चोंके मुँहमें जखम। मुँह और कण्ठमें छोटे छोटे सड़ी गन्ध-भरे जखम, रातमें मुँहसे खून मिली लार निकलती है (निद्रितावस्थामें=रास,—ऋतुस्रावमें विलम्बकी वजहसे=नेट्र-मूर)। मसूढ़ेमें शोत लगना (आर्स, ऐण्टेकास-फ्लू, कार्बो वे, केली-फास, क्रियो, मार्क, नेट्र-मूर, ऐ-नाईं), थूक या बलगमके साथ थका थका खून निकलता है। कण्ठ-स्वर बिगड़ा हुआ,—मानो मुँहमें कुछ रखकर बोल रहा है। भोजनके बाद या सवेरे कुछ खानेके पहले मुँहसे सड़ी गन्ध (सड़ा स्वाद=नेट्र-मूर,) निकलती है (ऐ-फास, ब्रुग्ने, क्रियो, ऐ नाईं), जो खाता है, वह पचता नहीं है, इसी वजहसे मुखविवर, विशेषकर मुँह और जीभके सामनेवाले अग्रमें,

अत्यन्त सूखापन मालूम होता है—अधिकांश स्थानोंमें आधी रातके बाद। मुंहका स्वाद कड़वा या खट्टा, सवेरे सड़न-भरा स्वाद, पानीसे बिना कुल्ला किये या अच्छी तरह मुंह साफ किये बिना रह नहीं सकता (थूजा)। जीभ,—सफेद या पीले रंगका गहरा लेप चढ़ी, या काला अथवा गाढ़ा लाल रंग, दोनों पार्श्व फटे, जीभमें भार मालूम होता है—बात मुंहसे साफ नहीं निकलती या बोलनेपर तकलीफ मालूम होती है (ऐ-मूर, लेके, नेट्र-कार्ब, कार्बो-वेज,—जीभमें भार रहनेकी वजहसे तोतलाकर बोलना=आर्स, बेल, ऐनाक, स्ट्रमोन)। जीभका सामनेवाला आधा अंश साफ रहता है,—कभी कभी लाल चमकीला (एपिस, आर्स, बेप्टि, कैलि बाई, लेके, नेट्र-म्यू, फास, ऐ सल्फ, टेरिब) और पिछला आधा गाढ़े कोमल लेपसे ढका रहता है। मुंह सूखा और नीरस,—पर प्यास नहीं रहती (नक्स-मस्कोटा)।

**गलेके भीतर।**—खट्टी डकार आनेपर जैसा हो जाता है, गलेके भीतर उसी तरह त्वचाका संकर्षण और ऐसा अनुभव होता है, कि त्वचा क्षय हो गयी है, वृद्धि—निगलनेके समय और निर्मल शीतल वायु सेवनके समय, निगलनेके समय ऐसा मालूम होता है, मानो तालुमूल संकुचित हो गया है या मानो कण्ठके भीतर एक खोन घुस गयी है (ऐल्यू, ऐनाग्नि, ब्रम, सिपि) और इसके साथ ऐसा अनुभव होता है, कि तालु फूल गया है। अलिजिह्वा फूली हुई और उसमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द, लार आदि निगलनेके समय कानमें नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्दका अनुभव होना (मैग-कार्ब, मैङ्गेन, पेट्रोल)। कण्ठमें छोटे छोटे बदबूदार जखम निकलना। खानेके समय गलेके भीतर अधिक तकलीफ मालूम होना,—कुछ देर बाद दर्द और भी अधिक बढ़ जाता है। कण्ठमें दवा आदिके बाहरी प्रयोगकी वजहसे उत्तेजना और खाल उधड़ जानेकी तरह मालूम होना। अलिजिह्वाकी शिथिलताकी वजहसे बार बार खांसी (मार्क-कोर)। कण्ठमें सुरसुरीकी वजहसे उसे खुजलानेकी इच्छा। कण्ठके भीतर जलन, यह जलन कभी कभी समूचे मुखविवर और अन्ननालीतक फैल जाती है, विशेषकर रातमें।

**पाकस्थली।**—राक्षसी भूख, पर रोटी, पानी, काफी या धूम्रपानसे अरुचि। अजीर्ण, दस्त, कै आदिके प्रकोपसे २४ घण्टे बाद बहुत भूख मालूम हुआ करती है। मुंहका स्वाद खट्टा, विशेषकर सवेरे, या खाने पीने बाद (कार्बो-वे, ग्रैफ, नेट्र-मूर, सिपि) कभी कभी तीसरे पहर सर्वग्रासी भूख पैदा

ही आया करती है। दूध पीनेपर यह पाकस्थलीमें जाकर अम्लमें परिणत हो जाता है ( कैल्के, रोबिन )। काफी, धूम्रपान, शराब आदि नशीली चीजोंका पीना इत्यादि गर्म मसाले पड़ी चीजोंका खाना, बहुत ज्यादा भोजन, बहुत देरतक बहुत अधिक मानसिक परिश्रम, बिना शारीरिक परिश्रमके ही बैठे बैठे दिन बिताना, अनिद्रा या रातमें जागरण ( काक्यु, कौलचि, ऐ-नाई ), सुगन्धि या उत्तेजक पदार्थों का व्यवहार और गर्मीके दिनोंमें ठण्ढी सिमेंटकी जमीन पर या पत्थरकी जमीनपर बैठना इत्यादि कारणोंसे पैदा हुई बीमारियाँ। डकार खट्टी और तीती; प्रत्येक दिन सवेरे मनकी अप्रफुल्लता, मिचली और वमन, विशेषकर भोजनके बाद। लगातार मिचली—भोजनके बाद, सवेरे और धूमपान करनेपर, रोगीको पाकाशयमें ऐसी गड़बड़ी मालूम होती है, 'कि वह कहता है, कि' एक बार कै हो जाती तो अच्छा होता। भोजनके एक या दो घण्टे बाद पाकाशयमें बहुत भार मालूम होता है,—मानो उसमें एक पत्थरका टुकड़ा रखा हुआ है ( भोजनके बाद ही भार मालूम होनेपर=केलो-बाई, नक्स-मस ), मुँहमें पानी भर आया करता है, पाकाशय प्रदेशमें ऐसा मालूम होता है मानो जकड़ गया है और रोगी कमरका कपड़ा ढीला कर देता है; भोजनके दो तीन घण्टे बाद तक किसी विषयमें मन नहीं लगा सकता। रातके भोजनके बाद ही औंघाई आ जाना। ठण्ढा पानी आदि पीने या बहुत ज्यादा भोजन आदि करनेकी वजहसे हिचकी। शराब पीनेवालोंकी छातीमें जलन और मुंहमें पानी भर आना—वृद्धि=प्रथम भोजनके पहले, सवेरे,—मिचली और मूर्च्छाका उपक्रम। वमन,—खायी हुई चीज या जो कुछ पीता है, पित्त, काला पदार्थ, लसदार या लारकी तरह पदार्थ, अम्ल, रंभा। बवासीर का स्राव रुक जानेकी वजहसे खूनका वमन—वमन रोगमें अधिकांश स्थानोंमें सर-दर्द मालूम होता है, पैर और चरणोंमें ऐंठन होती है, चित्तकी चंचलता और हाथ पैरोंमें कम्पन पैदा हो जाता है। पाकाशय और पाकाशयके निर्गम द्वारमें जलन। पाकाशयका शूल, पाकस्थलीमें नख गड़ने या ऐंठनकी तरह दर्द—दोनों अंसफलकोंके बीचमें दबाव या खींचन मालूम होती है और दर्द वक्ष तक फैल जाता है या पीठसे मलद्वारमें जा कर मलका वेग पैदा कर देता है, वृद्धि=कुछ खा लेने बाद और सवेरे, पहली बारके भोजनके पहले; घटना=गर्म चीजें आदि पीनेपर हृदयके अगले भागमें भयानक बेचैनी मालूम होती है,—ऐसा मालूम होता है, कि हृदपिण्ड फट जायगा। पाकाशयके

प्रवेश द्वार पर ऐसा मालूम होता है, कि खायी हुई चीजें सब सड़ी हुई हैं और फिर अन्ननालीमें चढ़ रही हैं।

**अंत्राशय।**—यकृत प्रदेशमें नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द (वार्बा, ब्राई, चेलिडो, कैली-कार्ब), वृद्धि=छूनेपर या शरीर हिलानेपर। यकृतमें टपककी तरह दर्द—मानो उसमें फोड़ा पैदा हो रहा है (ब्यूफो, हाइलि)। यकृत—बढ़ा हुआ, कड़ा, स्पर्श सहन नहीं होता और उसमें दबाने या डंक मारनेकी तरह दर्द, कसकर कपड़े नहीं पहन सकता,—घीकी पकी चीजें खाने, उदरमें अधिक रक्त सञ्चय होने या शराब आदि पीनेके कारण। पाण्डु-रोगमें भोजनसे अरुचि और कभी कभी मूर्च्छित हो जाना, पित्त-पथरी (हाइड्रेस्ट, कार्डियु-मे, सिड्रो) रोगमें, लगातार कब्जियत बनी रहना। ऐसा अनुभव होनेकी वजहसे कि मानो पेटके भीतरकी आंतें आदि सब बाहर निकल पड़ेंगी, रोगी बड़ी सावधानीसे कदम रखता है (मानो आंतें आदि बहुत शिथिल और चलनेके समय डोला करती हैं—नेट्रम-म्यू; चलनेके समय अन्त्रमण्डली मानो बाहर निकल पड़ना चाहती है—कैली ब्रोम—मानो आंतें आदि गिर पड़ेंगी—कैनाब-सैट,—मानो एक भारी बोझा झूल रहा है—तीसरे पहर चलनेके समय—ऐल्यू, मानों आंतें आदि डोल रही हैं—ऐमोन-म्यू, मानो पकड़ रखना आवश्यक है=ट्रेम्बिड, चलनेके समय आंतें आदि शिथिल और डोलती हुई मालूम होती हैं=मैङ्गनम। पाकस्थली शिथिल और झूलती हुई मालूम होनेपर=इग्ने, इपिक, स्टैफ, टैबाक)। छोटे छोटे पञ्जरेके नीचे दबाव मालूम होना, मानो रुका हुआ आध्मान-वायु उत्पन्न हो गया है। वृद्धि—सवेरे और भोजनके बाद। अजीर्ण रोगकी वजहसे अन्त्रशूल रोगमें—मुँहमें पानी भर जाता है। वृद्धि=शराब पीने या बहुत ज्यादा भोजन करनेपर। आध्मानकी वजहसे शूलका दर्द,—ऊपरकी ओर दबावकी वजहसे श्वासमें तकलीफ़ और नीचेकी ओर दबावके कारण पाखाना और पेशाबमें वेग उत्पन्न कर देता है। कभी कभी पैदा होनेवाला अन्त्रशूल, पहली बार भोजनके पहले या बाद। आंतका स्राव रुक जानेकी वजहसे अन्त्रशूल। आंतोंका बढ़ जाना, स्पर्शका सहन न होना, सीता वमन और श्वासमें कष्ट या जोर लगाकर सांस लेना और छोड़ना पड़ता है, निर्मल वायु सेवनके समय उदरमें दर्द मानो सर्दी लग गयी है। ऐसा मालूम होता है, कि जल्द ही पतले दस्त आयेंगे। उदरमें ऐसा हिलना-डोलना मालूम होता है, मानो कोई सजीव पदार्थ हिल

रहा है ( एराण्डो, कोल्को-फास, कैनाब-सेट, कानवैल, कुरारी, साइक्लो, ओक्स, सैबाइ, थूजा ) और चलनेके समय अन्त्रमण्डलीका हिलना स्पष्ट मालूम होता है। मलाशय और जरायुमें प्रसव-वेदनाकी तरह सिकुड़ना और फैलना। यह दोनों पैरतक चला जाता है। पुट्ठेके छिद्रके पासवाले छिद्रमें शिथिलता= मानो उसके भीतरसे आँत बाहर निकल पड़ेगी। आवद्ध अन्त्र वृद्धि— विशेषकर नाभिकी आँत बढ़नेके कारण।

**मलान्त्र और मल** ।—कब्जियत—बार बार निष्फल वेग ( *पर्ल्स* )— प्रत्येक बार थोड़ा थोड़ा मल निकलता है ( ऊपरी पेटमें ऐसी ही अवस्था होनेपर=*इग्नेशिया, वेरेट्रम* )। *प्रत्येक बार ऐसा मालूम होता है, कि सब मल* नहीं निकल गया, मलान्त्रमें और भी मल रहगया ( लोलि-टाई, लाई, मार्क— बार बार वेग पर पाखाना फिरनेकी चेष्टा करनेपर फिर वेग नहीं रहता= ऐनाकं, तृप्त न करनेवाला पाखाना होना=कार्डियुअस-मे, नेट्र-म्यू, ओपो,— पाखाना से आते ही फिर वेग हो जाना=स्टैनम )। बार बार पाखाना जानेकी इच्छा,—उद्वेग जनक और निष्फल चेष्टा,—पाखाना हो जाने बाद कुछ देरके लिये वेगका घटना, सवेरे सोकर उठनेपर, मानसिक परिश्रमके बाद, ( मलान्त्र-निष्क्रिय,—बिलकुल ही पाखाना नहीं लगता=बाई, ओपो, सल्फ )। पतला और कड़ा पाखाना पर्यायक्रमसे होता है ( ऐण्टीट, चेलिडो, ओपि, पोडो, सल्फ ),—खासकर जो रोगी जीवनभर विरेचक सेवन करते आये हैं। उदरामय या आमातिसार ( मल—पतला, भूरा और आम मिला या पतला, खून-मिला आममय, बार बार वेग परन्तु बहुत थोड़ा पाखाना होता है, पाखाना होनेके पहले नाभि-प्रदेशमें छेदनेकी तरह दर्द, कमरमें दर्द—मानो कमर टूट जायगी और लगातार निष्फल वेग, पाखाना होनेके समय छेदनेकी तरह यंत्रणा, कमरमें दर्द और भयानक कून्थन और पाखाना हो जाने बाद कूथन तथा अन्यान्य यंत्रणाओंसे निवृत्ति ( कोलोसिन्थ, गैम्बोज, रास,—पाखाना हो जानेपर भी कूथन दूर न हो जाना=बेल, कैप्स, कोल्चि, केमो-बाई, मार्क, मार्क कोर, रियुम, सल्फ, ट्राम्बिड, कैन्थ, लिलिन पोडो ), मलद्वारमें जलन और ऐसा मालूम होता है, मानो और भी पाखाना होगा। कभी कभी अलकतरेकी तरह काला और खून मिला मल निकला करता है, कभी कभी अधोवायु निकलनेके साथ, थोड़ासा कोमल और कुछ कड़ा मल निकला करता है ( पहले कड़ा, पीछे दूधकी तरह सफेद पतला मल=इग्ना,-हिप,—

पहला अंश कड़ा, अन्तिम पानीकी तरह=बोवि, पहला अंश कड़ा, इसके बाद पानीकी तरह=ग्रिङ्कम, पहल अंश कड़ा, फिर आंव और खून=ब्राई—पहला अंश कड़ा, इसके बाद मैदाके निशास्तेकी तरह=सिलिशियम-जेम्बो—पहला अंश कड़ा, इसके बाद माड़की तरह और अन्तमें पानीकी तरह पतला=कैल्के,—पहला अंश कड़ा अन्तिम अंश कोमल=ऐलू, थूजा, विद्दा, पहला अंश पत्थरकी तरह कड़ा, इसके बाद पतला=कैल्के-फास,—पहले थोड़ा कोमल मल पीछे कड़ा=लिङ्गम)। मलद्वारमें संकोचन और एकाएक आक्षेपिक संकोचनके साथ मलके साथ साथ चमकीले लाल रंगके खूनका स्राव (कार्बोनियम-सल्फ, क्लोरम, नेट्रम-सल्फ, जिङ्क—बच्चेके आमातिसार रोगमें=एथिस,—आमातिसार रोगमें सिर्फ खूनका ही स्राव=ट्रिलियम, ऐकोन, आर्नि, हैमा, मार्क-कोर)। अर्श,—बादी या खूनी, बढ़ना—घीकी पकी चीजें खानेपर या बैठे बैठे (किसी तरहका शारीरिक परिश्रम न कर) जीवन बितानेपर, मसोंमें जलन और सुई गड़नेकी तरह दर्द और पाखाना होनेके थोड़ी देर बाद, मलद्वारमें जलन, उत्तेजना, और ऐसी तकलीफ मालूम होना मानो कट गया है। बवासीर—ऐसा मानो त्वचा चय हो गयी है और बेधनेवाला तथा जलन करनेवाला दर्द,—मलान्त्र और मलद्वारमें दबाव मालूम होता है। वृद्धि=गहरी चिन्ता या मानसिक परिश्रमसे। पाखाना जानेके समयके अलावा अन्य समय भी चिलक मारनेकी तरह दर्द। मलद्वारमें क्रिमि चलनेकी तरह सुरसुरी और खुजली।

**पेशाब**।—मूत्र-पथरीका शूल—विशेष कर दाहिने पार्श्वके मसानेमें (लाई—बाएँ=बार्बे, टैबाक, ऐगार, अधिकतर=ओसिमम-कैनम, डायस्को, प्रेरिरा-ब्रेवा),—दर्द जननेन्द्रिय और दाहिने पैरतक चला जाता है, बढ़ना=दाहिने या रोगवाली करवट सोनेपर और उठकर टहलनेपर, घटना=चित्त होकर सोनेपर, प्रकोपके समय पसीना हुआ करता है, लसदार पसीना=डायस्को,—ललाटमें ठण्डा पसीना=वेरेट्र-ऐल्ब)। यंत्रणाजनक और निष्फल पेशाबका वेग,—पेशाब बूंद बूंद निकलता है और मूत्रनालीमें जलन और फाड़नेकी तरह दर्द पैदा करता है—आक्षेपिक मूत्रकृच्छ्र रोगमें (कैन्थ, कैनाब-सैट, कैम्फो)। पेशाब करनेके पहले मूत्राशयपर दबाव मालूम होता है (फास्टो, पलस)। पेशाब पहले फीका, इसके बाद गाढ़ा सफेद आभा लिये

और पीव मिला, या कुछ लाल रंगका और लाल बालू भरी तली पडनेवाला। खूनका पेशाब,—अर्त्र-स्राव या आर्त्तव-स्राव रुकनेकी वजहसे बीमारी। मूत्रनालीका रुकना ( बेल, कैम्फो, जेलस, ऐ-नाई, प्लम्ब )। बिना तकलीफके मूत्रनालीसे गाढा गोंदकी तरह लसदार श्लेष्मा निकलता है। रातमें पेशाबका वेग और कई बूंद घोर लाल रंगका जलन करनेवाला पेशाब निकलता है। मसाना या मूत्रग्रन्थि-प्रदेशमें मानो कोई पदार्थ अटक गया है, ऐसी तकलीफ और रोगवाली-करवट सो न सकना, कई बूंद बालू-भरा पेशाब और मूत्र-नालीसे खून निकलता है। पेशाब करनेके समय मूत्राशय ग्रीवामें और मूत्रनालीके सामनेवाले द्वारमें जलन मालूम होना।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—सहजमें ही कामोद्रेक होता है, लिङ्गोद्गम बहुत ही यंत्रणादायक होता है,—विशेष कर सवेरे, उत्तेजना अकसर हुआ करती है, पर शक्ति बहुत थोडी होती है। सगमके समय लिङ्ग शिथिल हो पड़ता है। निद्रितावस्थामें रेतःस्खलन,—विशेषकर हस्तमैथुन या उत्तेजक पदार्थ आदि खानेकी वजहसे। बहुत ज्यादा मैथुन आदिकी वजहसे उत्पन्न बीमारियाँ ( ऐ-फास, सिङ्को, केली-फास )। एक शिरा रोगमें डंक मारनेकी तरह दर्द और आक्षेपिक संकोचन,—रेतोरज्जु तक दर्द फैल जाता है। अण्डकोष कडा और ऊपरकी ओर खिंचा रहा करता है। प्रमेह,—कोपैवा, और क्यूबेबा या कबाबचीनीके अपव्यवहारके बाद, पानी की तरह पतला स्राव, बार बार मलका वेग और पेशाबके समय जलन, स्राव रुकनेपर अण्डकोषका बढना ( पल्स, सल्फ, थूजा ) और सरके पीछेवाले भागमें धीमा धीमा दर्द। मेढ्रत्वक क्षय प्राप्त और पीछेकी ओर खिंची हुई, अगला भाग जखम भरा। लिङ्ग मुण्डके नीचे बहुत ज्यादा लिङ्ग मल संचित होता है ( कास्टि सिपि )। आलिङ्गनकी कामना अधिक रहती है और बार बार लिङ्गोच्छ्वास तथा शुक्रक्षय होता है। वृद्धि=रातके अन्तिम प्रहरमें। कोरयड़ ( एपिस, एरम, रोडो, साइलि, लिसिन, नैट्रम-म्यू, पल्स, सल्फि )। संगमके बाद देहमें बिना पसीनेका उत्ताप पैदा हो जाता है और मुख विवर सूख जाता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—वस्ति-गह्वरमें ऐंठन और सख्त मलाई गडनेकी तरह दर्द, विटपके एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्वतक स्पर्शका सहन न होना।

जरायुमें अधिक रक्त-संचय होना ( बेल, पल्स, टेरिब )। जरायुकी संकोचन की तरह आक्षेप और शूल,—जरायुसे बड़े बड़े जमे हुए-खूनके टुकड़े सब निकलते हैं ( प्रसव वेदनाकी तरह दर्दके बाद=रास,—काला रंग=प्लेट,—बड़े वेगसे=सेबाई )। योनिकी ओर जरायु आदिका दबाव,—सवेरे, भारी चीज उठाने या ओगिके बहुत अधिक परिश्रमकी वजहसे जरायु-भ्रंश या कान्दरोग,—लिकास्थिकी ओर वेगकी वजहसे निष्फल मलवेग या मूत्रस्थलीपर दबाव पड़नेकी वजहसे पेशाबका वेग। आर्त्तव,—नियमित समयके बहुत पहले हो जाता है और बहुत ज्यादा स्राव होता है। यह स्राव अधिक दिनों तक हुआ करता है, या आर्त्तव आरम्भ होनेके पहले जो तकलीफें पैदा हो जाती हैं, बहुत दिन बाद स्राव होना बन्द होनेपर भी, वे तकलीफ देने-वाले लक्षण सब बने रह जाते हैं, कभी कभी दो सप्ताह भी स्थायी रहा करते हैं, ऋतु अनियमित,—कभी नियमित समयपर नहीं होता ( आयोड, नक्स-मस, रियुटा, सिपि )। स्राव बन्द होनेबाद फिर पैदा हो जाता है, ऐसा ही चला करता है ( सल्फ ), रजःस्रावके समय और बाद पुरानी तकलीफें बढ़ जाती हैं, स्राव घोर लाल या काले रंगका ( ऐ-फास, ब्राई, प्लेट, कैल्के-फास, सिकेलि, लिलि-टाई, ऐकटी, वाक्स, साइक्ले ), रोगिनी सामान्य कारणसे ही मूर्च्छित हो पड़ती है, रातमें रज.स्राव बन्द रहा करता है ( कास्टि )। जरायु-स्राव विशेष कर वयःसन्धि-कालमें ( लैके, पल्स, सिपि, थूलेस्पि ) या घीकी पकी गरिष्ट चीजें खानेकी वजहसे। जरायु-द्वार फूला और कड़ा, प्रदर, स्राव बहुत बदबूदार और वस्त्रमें लगनेपर पीला दाग पड़ जाता है ( ऐसिड-कार्बोलि )। योनि द्वार पर एक तरहकी उत्तेजना और खुजलीकी वजहसे अस्वाभाविक उपायसे उसको परितृप्त करनेकी इच्छा। जरायुका फूलना और उसमें स्पर्शका सहन न होना, मूत्रकृच्छ्र रोगमें जरायुका नीचेकी ओर खिंचना, तकलीफ हुए बिना बैठ नहीं सकता, पूर्णिमाके दिन ऋतुका फिरसे आविर्भाव। रज स्रावके समय आक्षेपिक शूल वेदना। सवेरे मिचली और वमन, बहुत सुस्ती मालूम होना, सरमें दर्द, सिहरावनमें और हाथ पैरोंमें वातका दर्द मालूम हुआ करता है। नकली प्रसव-वेदना,—बहुत तेज़ और देरतक रहने वाला, प्रसव वेदनाके समय बार बार मूर्च्छा, वेग प्रचण्ड और आक्षेपिक होता है, पेशाब या पाखानेका वेग पैदा कर देता है, कमरमें अधिक दर्द मालूम होता है, प्रसूताकी गर्म घरमें ... होता है ... उपक्रम; रुका

हुआ परिस्राव या फूल अटकनेकी अवस्था या प्रसव अथवा गर्भ स्रावके बाद और प्रसव वेदनाके समय रोगिनीको लगातार ऐसा मालूम होता है, मानो पाखानेका वेग हो रहा है। प्रसवके बादका क्लेद-स्राव बहुत थोड़ा, बदबूदार, स्तन-हन्तकी त्वचा घग्र हुई और इस जखमके बीचमें एक सफेद बिन्दु, बच्चेको स्तन-पान करानेके समय स्तनमें चरचराहट होती है। योनिके भीतर खुजन और जलन, विशेषकर छूनेपर बहुत जलन होती है।

**श्वासयन्त्र**।—सर्दीकी वजहसे स्वरभंग और स्वरनाली तथा वक्षमें दर्द पैदा करनेवाली कर्कशता मालूम होना। वृद्धि=सवेरे या शय्यापर सोये रहनेवाली अवस्थामें,—कण्ठके भीतर त्वचाका खिंचाव, गाढ़ा गोंदकी तरह, और बड़े कष्टसे निकलनेवाला श्लेष्मा सञ्चय होना सर-दर्द, चेहरा लाल और उत्ताप, चिड़चिड़ापन तथा मनका कड़ापन वगैरह लक्षण मौजूद रहते हैं। श्वासनलीमें संकोचन अनुभव होना,—श्वास रुक जाना चाहता है। ऊँचे स्वरसे गान नहीं सकता। सूखी और कभी कभी ज्वरके ऊपर तंग करनेवाली आक्षेपिक खांसी आती है, अधिकांश समय गलेमें खुजली, या खालका खिंचाव और रुखड़ापन मालूम होनेके कारण, खांसी पैदा होना या बढ़ना= खासकर सवेरे या सन्ध्याके बाद सोनेके समय या रातमें—विशेषकर आधी रातके बाद या सन्ध्याके भोजनके बाद या सामयिक भावसे प्रति द्वितीय दिवस, बढ़ना—परिश्रम करनेपर, ठण्डी हवा लगने पर, खाने पीनेके बाद, शरीर बहुत ठण्डा होनेपर, चित होकर सोनेपर और खटाई सेवन करनेपर। सूखी खांसी,—खांसनेपर ऐसा दर्द होता है, मानो माथा फट जायगा। (नेट्र म्यू) या उदरकी ऊपरी अंशमें बहुत दर्द और स्पर्श सहन नहीं होता। (परस,—उदरमें दर्द मालूम होना=स्क्विला, कैम्फो, कार्बो-ऐन, लैके, फास—मानो आँतें उतरना चाहती है=वेल, कक्यु, नेट्र म्यू, वेरेट)। सन्ध्याके बाद और रातमें सूखी खांसी और दिनमें श्लेष्मा निकला करता है=हुप-खांसी—प्रबल सूखी खांसी,—बढ़ना=सवेरे, कभी कभी बच्चेकी सांस रुक जाना चाहती है, चेहरा नीला हो जाता है और मुँह तथा नाकसे खून निकला करता है, गलरोग, वमन और कब्जियत मौजूद रहती है, प्रकोपके समय नाभी-प्रदेशमें दर्द,—मानो नाभी उखड़ जायगी, नाना प्रकारकी खांसी,—ऐलोपैथिक दवाएँ सेवन करनेके बाद, कफका रंग पीला या धुमैला, ठण्डा श्लेष्मा, खट्टा या मीठा स्वाद मिला, अथवा चमकीले लाल रंगका खून मिला। सोचने,

पढने या चित हो कर सोनेपर खांसी फिरसे पैदा हो जाती है या आने लगती है, नया वायु-नली-भुज प्रदाह, निर्मल वायुमें चलनेके समय सूखी खांसी पतले श्लेष्मा-युक्त हो जाती है और कफ निकलना आरम्भ हो जाता है। खांसते खांसते जमा हुआ खून निकलता है। खांसनेपर श्रोणिदेशमें कसावट का भाव मालूम होता है और वक्षमें चोट लगती है।

वक्ष।—कष्टकर श्वास-प्रश्वास, वक्षमें दबाव और श्वासरोगके कारण वक्षमें कसावट मालूम होना, वृद्धि=रातमें या सवेरे, अथवा संध्याके बाद सोनेके समय, या सीढी चढनेके समय, अथवा चलनेके समय। इसके साथ ही अकसर गला रुकना, उद्वेग और उदरके ऊपरी भागमें दबाव मालूम होना, नाडीकी तेज गति और पसीना निकलनेका लक्षण मौजूद रहता है। वायुके विपरीत चलनेके समय रोगिनी हांप उठती है। श्वास-रोगके प्रकोपके समय रोगी कमरके वस्त्र आदि बाध्य होकर शिथिल कर देता है। बार बार गहरी लम्बी सांस लेनेकी आकांक्षा (ब्राई, केल्के, मार्क)। वक्षपर मानो एक भारी चीज़ रखी हुई है, ऐसा दबाव मालूम होना (इग्नू, केली-बाई, लिलि-टाई, स्ट्रेमोन, स्टेनम, वेरेट-विर)। वृद्धि=रातमें और निर्मल वायु सेवनके समय, प्राय श्वास कृच्छ्रता पैदा हो जाती है। श्वास-रोग,—वक्षगह्वर के निचले अंशमें एकाएक पेशियोंके संकोचनकी वजहसे कभी कभी ऐसा मालूम होता है मानो वक्षके भीतर टूट गया। पञ्जरेके भीतरका स्नायुशूल —बिना रोगवाली करवट सोनेपर घटना। वक्षके भीतर अधिक रक्त-संचय होनेकी वजहसे उत्ताप और जलन मालूम होना,—उद्वेग, चित्तकी चंचलता और नींद न आना। रक्त कास—क्रोधका पैदा होना, बवासीरका स्राव रुकना और शराब पीना आदि अत्याचार से उत्पन्न, विशेषकर जिनको शराब पीनेका अभ्यास है। वक्षस्थलमें विशेषकर वक्षोस्थि और वक्ष-पार्श्वमें —ऐसा दर्द मालूम होता है मानो चोट लग गयी है और प्राय. श्वासमें कमी मालूम होती है, हृद्-प्रदेशमें नोकीली सलाई गड़ने या सुई गड़नेकी तरह दर्द। उद्वेग-जनक हृद्-स्पन्दन। वृद्धि=भोजनके बाद, चाय या काफी पीने पर, बहुत दिनोंतक बहुत ज्यादा पढनेकी वजहसे और सोनेके समय (चित हो कर सोनेके समय=आर्स, केली-नाई=बाईं करवट सोनेपर—ऐंड्रस, वेराई, केक्ट, डेफनी, नेट्र म्यू, पल्स, टेबाक, खांसनेके समय बाईं करवट सोनेपर=पल्स—रातमें बाईं करवट सोनेपर=फास,

करवट पलटनेके समय = टैबाक—दाहिनी करवट सोनेपर = बेडो, ब्रोम, ब्रैट, लोलि टाइयि—बाईं या दाहिनी करवट सोनेके समय = लिलि टाईं, नेट्र-कार्ब), या सवेरे (सेरासिन, सवेरे नींद खुलनेपर = नेट्र म्यू, हृद्धि = सवेरे और संध्याके बाद और वही विषय धारण करनेपर = लाइकोप—वार्जि), कभी कभी मिचली, ओकाई और पचमें भार मालूम होता है।

गर्दन और पीठ।—गर्दनके पिछले भागमें खींचनकी तरह दर्द (सिङ्को, पल्स)। ठण्ड लगनेकी वजहसे गर्दन अकड़ जाती है और भार मालूम होता है (ऐ-नाई, गुयायेक, डालका)। दोनों असफलकोंके बीचमें खींचन मालूम होना, जलन और दबाव मालूम होना—मानो इस जगहपर पत्थरका एक टुकड़ा रखा हुआ है। गर्दन और बाहुमें स्नायुशूल,—गला अकड़ा, सवेरे या कुछ खा लेनेपर और छूनेपर बढ़ना। पीठमें जलन या तोड़ डालनेकी तरह दर्द। किसी ओर घूमनेके समय एकाएक नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द और बैठने पर अस्पष्ट दर्द—करवट बदलनेके समय खाटपर उठकर बैठकर करवट बदलना पड़ता है, कटिवात—कामेन्द्रियकी कमजोरी और हस्तमैथुनकी वजहसे पीठ और कमरमें ऐसा दर्द मानो चोट या रगड़ लग गयी है, तथा क्षीण मालूम होना, सन्तान प्रसवके बाद जैसा होता है या कष्टकर प्रसवके बाद जैसा हुआ करता है उसी प्रकार अनुभव होना। पीठ और पीठके निचले भागमें बहुत दर्द रहनेकी वजहसे रोगी हिल नहीं सकता। पीठ एकाएक धनुषकी तरह टेढ़ी पड़ जाती है। मेरुदण्डकी राहसे, ऊपरकी ओर मानो बिजलीका प्रवाह चल रहा है—ऐसे ही चिलक मारनेकी तरह दर्द के कारण शरीर ऊँचा हो जाता है। श्वास प्रश्वास बाधा प्राप्त, पीठमें धनुष्टंकार की तरह अकड़नकी वजहसे माथा पीछेकी ओर टेढ़ा हो जाया करता है। पीठको जरा भी छू देनेपर बढ़ना।

प्रत्यङ्ग आदि।—दोनों कन्धोंमें बहुत दर्द,—मानो रगड़ खा रहे हैं। कन्धेसे लेकर हाथकी अंगुलीतक मानो अकड़ गया है इस ढंगका दर्द। ऐसा भार मालूम होता है, मानों दोनों कन्धे सुन्न हो गये हैं और दोनों बाहु बहुत क्षीण मालूम होते हैं। दोनों बाहुओंका असम्पूर्ण पक्षाघात और उनमें बीच बीचमें ऐसा झटका मालूम होता है, कि मानो शिरा विदीर्ण हो जायगी, रातमें या बहुत तड़के बढ़ना। दोनों बाहुओंमें मानो झुनझुनी पैदा हो

गयी है ऐसा मालूम होना कि वे सुन्न और अकड़ गये हैं। हाथकी शिराएँ सब फूल उठती हैं। ठण्डी नाकके साथ दोनों हाथ ठण्डे और पसीनेसे तर। पैरकी अ'गुलीसे उरुशिखर, जंघा अथवा उरुकी अस्थिके शिखर-देशसे जानु-सन्धिके पश्चात् गह्वरतक शूल-वेदनाकी तरह तेज़ दर्द, पाखाना होनेके समय, हिलने या भारी चीज़ उठाने पर और रातमें वृद्धि, दोनों पैर सुन्न और चैतन्य-रहित हो जाते है। निम्न-प्रत्यङ्ग आदिका पक्षाघात,—बहुत परिश्रम, पानीमें भीजना, बहुत ज्यादा इन्द्रिय-सेवनकी वजहसे अथवा संन्यास रोगका आक्रमण होनेबाद, शरीर ठण्डा या उत्ताप रहित, नीली आभा लिये और दुबला, उसमें चिलक मारनेकी तरह दर्द, पेशियोंका तनना या खिंचना मालूम होना और चींटी रंगनेकी तरह अनुभव होना। निम्नाङ्गमें पक्षाघात मालूम होना और उसके भीतरी प्रदेशमें ऐसा मालूम होना मानो एक दर्दकी सलाई लगी हुई है। जानुसन्धि सूखी मालूम होना और चलनेके समय कड़ कड़ाना ( ऐल्यू, ब्राई, कोलेड, कैल्के, कास्टि, ग्लोन, हियुरा, लिडम, मैग सल्फ, नेट्र म्यू, ऐ-नाई, टैब्राक ), जानु-सन्धिकी वातकी वजहसे प्रदाह होता है और उसमें वात-गुटिका पैदा हो जाती है ( ऐ बेन, लिथिया कार्ब )। दोनों पैर फूलकर चमकीले लाल हो जाते हैं और उसके बीच बीचमें दर्द भरा काला दाग दिखाई देता है। रातमें पोटलीमें ( फेर, मैग-कार्ब, मैग-म्यू, मिडोरिन, सल्फ ) और तलवेमें ऐंठन होती है। रोगीको रोगवाला पैर बाध्य होकर फैला देना पड़ता है। चलनेके समय दोनों पैर काँपा करते हैं, शरीर ढुलक पड़ता है। सामान्य कारणसे ही बच्चा चलता चलता गिर पड़ता है ( नेट्र-कार्ब, कास्टि,—बच्चा देरसे चलना सीखता है—कैल्के-कार्ब, पाइनस-सिलि, साइलि )। सन्धिका खिसक जाना,—चलनेके समय पैर खींच कर चलता है, पैर उठाकर नहीं चल सकता। वात वेदना—शरीरकी पेशी और बृहत् सन्धियों पर बीमारीका हमला होता है, रोगवाला अंश सफेद या भूरा रहता है और उसमें कसावट मालूम होती है तथा वह फूला हुआ और सुन्न रहता है। पेशियाँ फड़का करती हैं। एकाएक हिलाने या सर्दी लग जानेपर तकलीफ़ और सूजन बढ़ जाती है।

**सार्वाङ्गिक।**—समूची देहमें रह रहकर एकाएक सलाई गड़नेकी तरह दर्द अनुभव होता है और सारे शरीरमें स्पर्श सहन नहीं होता, विशेषकर सवेरे एकाएक ताकत न मालूम होना ; शराबियोंके सारे शरीरमें विशेषकर

दोनों बाहुओंमें कम्पन हुआ करता है, हमेशा बैठे रहना या सोना पसन्द करता है। मूर्च्छा-प्रवणता,—नाकमें किसी तरहकी तेज गन्ध जानेपर, सवेरे या भोजनके बाद। पक्षाघात, रोगवाला अंग उत्तापहीन, सुन्न और दुबला हो जाता है,—संन्यास या मस्तिष्कका कोमल हो जाना, इसके साथ ही सरमें चक्कर आना और क्षीण स्मृति, बहुत अधिक इन्द्रिय सेवन, शराबका अपव्यवहार, आक्षेप, संखियाका व्यवहार करनेके बाद या गन्ननलोंके उपझिल्ली प्रदाह रोगके बाद। तकलीफ इतनी असह्य मालूम होती है कि रोगी इस तकलीफको भोगनेकी अपेक्षा मर जाना अच्छा समझता है। हाथ-पैर आदि सभी सन्धियोंमें इस ढङ्गका दर्द मानो कुचल गयी हैं, विशेषकर रातके अन्तिम भागमें शय्यापर सोये रहनेवाली अवस्थामें और हाथ-पैर आदि सञ्चालनके समय और बाद। धनुष्टङ्कार आदि आक्षेप,—प्रकोपके समय रोगी प्रायः चिल्ला उठता है, माथा पीछेकी ओर झूल पड़ता है, हाथ-पैर आदि काँपा करते हैं, अनजानमें पाखाना पेशाब निकल जाया करता है,-वमन, बहुत अधिक पसीना निकलना, ध्याम और घड घड शब्द करनेवाला श्वास-प्रश्वास, आक्रमणके पहले उदरके ऊपरी प्रदेशसे सुरसुरी उठती है, चैतन्य अवस्थामें (ग्लान) बाहरकी ओर आनेवाली अकड़न, हाथ पैर आदि अकड़ जाया करते हैं और रोगी नींदमें जा पड़ता है,—चमकीली रोशनी देखनेपर (बेल, कैन्थ, स्ट्रैम)। एकाएक देह घुमानेपर, किसी तरहके शब्दसे या रोगीका अंग छूतेही आक्षेप फिरसे पैदा हो जाता है (कार्बोन हाइड्रो)। बच्चोंके दुबलापन रोगमें या तो बिलकुलही भूख नहीं रहती या राक्षसी भूख पैदा हो जाती है (खूब खाता पीता है पर दुबला होता जाता है—ऐब्रोट, आयोड, सैनिक, नेट्र-म्यू, सार्सा, बेसिलि)—आहारकी इच्छा भरपूर रहती है, पर प्रायः वमन, कब्जियत रहती है, पीली मूर्त्ति और चेहरा फूला रहता है।

त्वचा।—शरीरकी त्वचा उजली या कुछ पीली। सारे शरीरमें जलन पैदा करनेवाली खुजली—विशेषकर सन्ध्याके बाद, पाण्डु रोगाधिकारमें शरीरमें खुजली, पाचन क्रियामें गड़बड़ीकी वजहसे आमवात। नीले रंगके काले दाग। छोटे छोटे कितने ही फोड़े एक साथ मिल जाते हैं। व्रणशोथ—यह पीब पैदा होना रोकता है। खसड़ाकी तरह छोटे छोटे दाने निकलना,—उसमें जलन और खुजली होती है।

**निद्रा।**—संध्याके बाद शय्यामें सोनेके बहुत पहले बैठनेकी अवस्था में या पढते पढते, किसी तरह भी सोये बिना नहीं रह सकता, इसके बाद रातके ३।४ बजनेके समय नीद खुल जाती है, सबेरे की वक्त सपने भरी नीद आती है। सहजमें ही जगाया नहीं जा सकता और नींद खुलनेपर रोगी अपनेको क्लान्त और क्षीण अनुभव करता है (इसके विपरीत=पल्सेटिला)। मनमें ऊपरके ऊपर नाना प्रकारकी चिन्ताएँ उदय होनेकी वजहसे, बहुत रात गये कहीं नींद आती है। कोई यदि जगा नही देता तो थोडी नीद आनेपर भी उसे बहुत आराम मालूम होता है। सोनेके बादसे ही कितनी ही चिन्ताएँ उदय हो जाती हैं और रातभर नींद नही आने देतीं। सवेरेके वक्त सो जाता है और नींद खुलनेपर सभी लक्षण बढ जाया करते हैं। दिनमें बार बार जम्हाई और औंघाई आती है। अधिकाश स्थलोंपर "नक्स-वोमिका" का रोगी चित्त होकर सो जाया करता (ऐकोन, ऐनाक, ब्राई, कैल्के, कैली कार्ब, लाई, नेट्र मूर, स्ट्रैन,—पट होकर सोता है=ऐब्रोट, सिना)। नींदके समय जोरसे नाककी आवाज होती है। नींदमें डर कर चौंक उठता है, और गों गों किया करता है, रोता है और बहुत बकता है,—प्रलाप,—शय्यासे भाग जानेका दुर्दमनीय आवेग, नाककी ध्वनि सिलो या साय साय शब्द करनेवाला श्वास-प्रश्वास,—रोगी चित्त होकर माथेपर दोनों हाथ रखकर सोया रहता है। स्वप्न,—अद्भुत, हँसानेवाले, भयकर कामोद्दीपक, निष्ठुरतापूर्ण भयकर कामोंके अथवा ध्यान और चिन्ताके विषयके स्वप्न देखता है, नरकका कीडा, टुकडे टुकडे की हुई लाश, दाँत उखाडना, दिनमें किये हुए लेन देनके काम या तुरन्त करने योग्य गृहस्थी के कामोंके सम्बन्धमें सपने देखता है।

**ज्वराधिकारमें।**—समय=रातमें या सवेरे, ६ बजेसे ७ बजेतक और दिनमें ११ बजे। यदि संध्याके समय बोखार आता है तो वह रातभर रहता है (लाई, पोलिपो, पल्स, रास)। सूचना या ज्वरकी पूर्वावस्थामें उरु और दोनों पैरोंमें खींचनकी तरह असह्य दर्द होनेकी वजहसे रोगी एक बार तो दोनों पैर सिकोड लेता है पर फिर फैला देता है, बहुत सुस्ती और हाथ पैरोंका सुन्न हो जाना। शीतावस्था, प्यास न रहना। और सवेरे शय्यासे उठनेपर जाडा लगना, शीत प्रचण्ड, कम्प पैदा करनेवाला,—प्रायः दो दण्ड या तीन चौथाई घण्टे तक स्थायी रहा करता है,—चेहरा और हाथ ठण्डे और नीले दिखाई देते हैं,—इसके बाद ही प्रचण्ड उत्ताप,—त्वचा पसीनेसे तर। प्रतिबार पहली

बारकी अपेक्षा पहले आविर्भाव या आनेवाला सवेरेके समयका बोखार,—सर्दी मालूम होनेके समय हाथ-पैरोंमें दर्द, बार बार जमाई आना, नख सब नीले रंगके हो जाते हैं ( सिड्रो, इयुपेट पार्फोल, नेट्र-म्यू, थूजा ), प्यास नहीं रहती, इसके बाद बहुत देरतक रहनेवाला बोखार आ जाता है और प्यास भी बढ़ जाती है ( नेट्र म्यू ), कनपटोमें सुई गड़नेकी तरह दर्द और पीठ तथा हाथ-पैरोंमें शीत मालूम हुआ करता है, इसके बाद ही शरीरे थोड़ा पसीना निकलता है और शरीरकी त्वचामें बहुत दर्द हुआ करता है—मानो शीतसे जम गया है और प्रत्यंगोंमें ऐसा सुन्नपन मालूम होता है, मानो झुनझुनी आ गयी हो। तीसरे पहर बोखार,—जाड़ा मालूम होता है और नख सब नीले हो जाते हैं, अन्तमें सारे शरीरमें उत्ताप, हाथमें जलन और पानीकी प्यास पैदा हो जाती है, पानी पीनेपर कंपकंपी बढ जाती है ( केप्स, युपेटो ), पानी पीनेपर जल्द ही जाड़ा पैदा हो जाता है ( आर्स युपेट,—पानी पीनेपर शीतका घटना = कास्टि ), समूची देह ठण्डी मालूम होती है; दोनों हाथ और देह नीली हो जाती है, अंगोठीकी गरमी या गर्म कपड़ेसे शरीर ढक लेना—किसी तरह भी जाड़ा नहीं घटता। शीतावस्थामें नितम्बमें दर्द मालूम होता है ( पीठके मध्यकी कशेरुकामें दर्द = चिनिन-सल्फ )। शीतके बाद रोगी सो जाता है। उत्तापावस्थामें,—बहुत प्यास, बहुत दिनोंतक ज्वर भोगा करता है,—शरीरपर ओढ़ना असह्य मालूम होता है पर जरा भी हिलने-डोलने या कपड़ा उतारनेपर बहुत जाड़ा मालूम होता है ( ऐकोन, आर्नि, ओढ़ना खोलनेमें अनिच्छुक = बेल ), देह बहुत उत्तापयुक्त और समस्त देहमें जलन हुआ करती है, फिर भी रोगी शरीरका ओढ़ना उतार नहीं सकता ( ओढ़ना दूर फेंक देता है = सिकेलि )। पसीनेवाली अवस्था—प्यास नहीं रहती ( प्रबल प्यास = आर्स, चायना ), पसीना प्राय बहुत थोड़ा हुआ करता है और इस अवस्थामें शरीर हिलाने या शरीरमें थोड़ी भी हवा लगनेपर जाड़ा मालूम होता है, पसीना निकल जानेपर हाथ पैर आदिका दर्द घट जाता है ( इयुपेट, लाई, नेट्र-म्यू,—पसीना निकलनेपर तकलीफका बढना = मार्क ), पसीना और जाड़ा पर्यायक्रमसे पैदा होता है ( ऐण्टि-क्रूड—हमेशा बहुत जाड़ा मालूम होता है, या बहुत ज्यादा पसीना निकलता है = कास्टि, पसीना एक पार्श्वमें, खासकर दाहिने पार्श्वमें ) या केवल शरीरके ऊपरी अंगमें पसीना निकलता है ( ऐकोन, चायना, ऐ-नाइ, पल्स )।

**बच्चोंका सविराम ज्वर ।**—कम्प पैदा कर देनेवाला शीत, और शरीरकी त्वचापर बूंद बूंद जैसा दाग—विशेष कर ढका हुआ अंश । सवेरेका प्रकोप बहुत ही प्रबल होता है,—शरीर ही त्वचापर बूंद बूंदकी तरह नीले दाग रहते हैं । शीत और ज्वरके समय बहुत प्यास रहती है,—बहुत आक्षेप पैदा हो जाता है—यहांतक कि धनुष्ट कार तक पैदा हो जानेकी सम्भावना पैदा हो जाती है—ठीक उसी समय जब कि शीत दूर हो जाता है पसीना निकलना आरम्भ होता है । कब्जियत और बार बार वृथा मल वेग,—विशेष कर स्तन पीनेवाले बच्चोंका , भूख न लगना, पेशाब लाल रंगका और बदबूदार और साधारणतः खुसखुसी सूखी खांसीके साथ ।

**वृद्धि ।**—रातके ४ बजने बाद नींद खुलनेपर, आधी रातके बाद, मानसिक परिश्रम करनेपर, क्रोध आ जानेबाद, निर्मल वायु लगनेपर, पहली बारके भोजनके पहले, सर्दी रुक जाने बाद, ठण्डी हवा लगनेपर, सूखी हवामें, खांसने के समय, शराब आदि पीनेपर, बहुत ज्यादा खा लेनेपर या कुछ खाने बाद ही, माथा घुमानेपर, माथा खोलनेपर, मतवाले होने और चित होकर सोने बाद, आर्तव-स्रावके अन्तमें, नींद लानेवाली दवा आदि सेवनसे, आवाजसे, काफी पीनेपर, ठण्डी चीजे खानेपर, ठण्डा पानी पीनेपर, वीर्य-स्खलनके बाद, पहने हुए कपडे आदिकी दबावसे, पाचन क्रियामें विकार होनेपर, पाखाना-हो जानेपर, पेशाबके पहले, निर्मल वायु सेवनार्थ टहलनेके समय, जम्हाई आनेके समय और रातमें नींद खुलनेपर, जाड़ा और ठण्डा पानी लगनेपर और पानीमें भीजने पर, धूपमें ( सर दर्द ) शरीर छूते ही और गाना सुननेपर । सवेरे बढ़ना इसका एक प्रधान लक्षण है ।

**उपशम ।**—जलीय वायुमें (कास्टि) , गर्म कपड़ेसे माथा ढक लेनेपर, निर्मल वायु लगनेपर ( आध्मान और श्वासरोग ), विश्रामसे करवट बदल कर सोनेपर, दबानेपर, संध्याके समय, मलनेपर, कमरका कपडा ढीला कर देने पर, गर्म घरमें, उत्ताप लगने और गर्म चीज़ खानेपर । वायु निकलने और शय्यापर सोनेके समय ।

**सम्बन्ध ।—अनुपूरक ।**—सलफर ( कैली-कार्ब ) ।

**दोषघ्न ।**—शराब, काफी, ऐकोन, बेलाडो, कैम्फ, कैमो, काफि, ओपियम, प्लैटो, स्ट्रैमो, थूजा ।

**अनुकूल सम्बन्ध।**—आर्स, इपिक, फास, सिपि, सल्फ इत्यादिके बाद नक्स और नक्स के बाद ब्राई, कोचाल्टम, पल्स और सल्फका व्यवहार करनेसे विशेष लाभ दिखाई देता है। नक्सका व्यवहार करनेके बाद पल्सेटिलाकी अपेक्षा सिपिया बहुत फायदा दिखाया करता है।

**सदृश।**—साइक्यूटा, ऐ-हाइड्रो, बेन, ऐकोन, कार्बोन-हाइड्रो, फाइजस, फाइटो, कुरारी कोन्फो, इग्ने, नक्स-मस, मस्कस, आर्स, विस्मथ, लाई, क्रियो, पल्स, कार्बो वे, नेट्र-सल्फ, जिङ्किवार, सिपिया, बेलेडो, वेसो, केलो कार्ब, ब्राई, कार्डियस मेरी, केस्टोर, कास्टि, कक्यु, कोलिन्सो, कोबाल्ट, लैके, लिडम, मार्क, ओपो, स्टेफ, सल्फ।

**तुलनीय।**—दमा,—कार्बो वे, लाइकोपो, नेट्र सल्फ, मुत्राशयक पेशीका पक्षाघात,—सिपिया, बेलाडो, सलफर। आर्त्तवके समय रूखा मिजाज—केमो। रात्रि-जागरण, चैतन्याधिक्य, ककुलस। हत्या करनेकी इच्छा—हिपर, आर्स। खानेके समय मूर्च्छा—नक्स-मस्कोटा डिजि। अर्श—इस्कुलस। श्वेत-प्रदर—ऐम्नस, कार्बो-ऐनि। खून मिला पसीना—लाइको, केल्के। मैथुनके अपव्यवहारके कारण ध्वजभंग—केल्के, सलफर। मूत्र-पथरीका शूल—ओपियम। गलेका—एपिस। नाक बन्द—कैमो।

**धनुष्टङ्कार।**—विरेट्रिन, साइकि, बेलाडो, आयोड, कुरारी।

**मस्तिष्क-मेरुमज्जाकी बीमारी।**—पिक्र-ऐसिड।

**स्नायुप्रधाना स्त्रियोंकी मूर्च्छा।**—इग्नेसि, नक्स मस्कोटा।

**पाकाशयका विकार।**—विस्मथ, आर्स, लाइकोपो, सल्फ, कार्बो।

**शक्ति।**—१x से १००० क्रम और उससे भी ऊँचा क्रम।

**क्रियाका स्थायित्व।**—१५ से २१ दिन।

**विशेष द्रष्टव्य।**—पुरानी या जो बहुत नयी हो ऐसी बीमारियोंकी चिकित्सा करनेके समय नक्स-वोमिका सोनेके समय या सोनेके दो घण्टे पहले प्रयोग करना चाहिये—कारण जब देह और मन स्थिर रहता है, उस समय इसकी क्रिया उत्कृष्ट होती है।

---

## निकटैन्थिस।

( NYCTANTHES )

**दूसरा नाम।**—शेफालिका।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—मार्च और एप्रिल महीनेमें संग्रह किये हुए ताजे पत्तेसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—यह सविराम ज्वर, पित्त-ज्वर, वात, कटि-स्नायु शूल ( साइटिका ) और बच्चोंकी कब्जियतमें व्यवहृत होता है।

नये और पुराने बोखारमें सर्दी मालूम होनेके पहले या सर्दी आरम्भ होनेपर प्यास, ज्वर छूटनेके समय तीता वमन और थोड़ा पसीना इसका निर्देशक लक्षण है।

**शक्ति।**—७—३०।

---

## निम्फिया ओडोरेटा।

( NYMPHOEA ODORATA )

**दूसरा नाम।**—स्वीट वाटर लिलि।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—जड़से अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—सवेरेका उदरामय (सल्फ)। कटिशूल, जखम बना देनेवाला श्वेत-प्रदरका स्राव, बदबूदार-जखम, बहुत बलगम निकलनेवाली खाँसी और गलेका जखम लक्षणकी एक बढ़िया दवा है।

इसके सेवनसे काम प्रवृत्ति घटती है।

**सम्बन्ध।**—**तुलनीय।**—ऐग्नस, केलि-ब्रोम, लाइकी, सेलिन, सल्फ, जेल्सि।

**शक्ति।**—मूल अर्क और ३० शक्ति।

---

## ओसिमम कैनम।

## ( OCIMUM CANUM )

**दूसरा नाम।**—एक तरहकी तुलसी।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे पत्तेसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— अण्डलाल मिला पेशाब, स्तनमें दर्द, बावी, मूत्र-पथरी निकलना, अतिसार, मूत्र-ग्रन्थिकी बीमारियाँ, मूत्रका विकार, योनि-निकलना या भ्रंश।

**उपयोगिता और आभास।**—मसानेका शूल या मूत्र पथरी निकलनेकी वजहसे शूलके दर्दमें ही इसका उपकार प्रसिद्ध है। प्रत्येक १५ मिनिटका अन्तर देकर प्रचंड वमन, रोगी तकलीफसे दोनों हाथ परस्पर मिलाकर मलता है, चिल्लाता है और गों गों किया करता है, प्रकोपके बाद लाल बालू मिला लाल रंगका पेशाब होता है, इत्यादि कई इससे उत्पन्न मसानेके दर्दके प्रकृतिगत लक्षण हैं। कभी कभी पेशाब केशरके रंगका होता है और कभी कभी बहुत गाढ़ा, पीव भरा और कस्तूरीकी तरह तेज गन्धवाला होता है, स्त्री जननेन्द्रियके ऊपर भी इसकी कई बहुत प्रयोजनीय क्रियायें प्रकट होती हैं जैसे,—योनि भ्रंश, स्तनमें स्पर्श बिलकुल ही सहन न होना और बच्चोंको स्तन पिलानेके समय स्तनमें भयानक दर्द होता है।

### लक्षणावली।

**मूत्र-यंत्र और पेशाब।**—पेशाब गदला,—तलीमें सफेद रंगका तार-भरा पदार्थ गिरता है, पेशाबका रंग केशरकी तरह। मसाने के शूलके प्रकोपके बाद पेशाब लाल रक्त वर्णका, तली जमा हुआ और ईंटके चूर्णकी तरह मालूम होता है। पेशाबके समय जलन मालम होती है। गाढ़ा, पीव मिला पेशाब कस्तूरीकी तरह तेज गन्ध। मसानेका शूल, साधारणतः दाहिनी ओर,—प्रत्येक पन्द्रह मिनिटका अन्तर देकर भयानक वमन, तकलीफसे रोगीकी देह स्कूकी तरह चक्कर खाया करती है, रोगी चिल्लाता और गों गों किया करता है और दोनों हाथ एकत्रकर दबाया करता है, मूत्रवाहिनी या मूत्रनालिकामें भयानक दर्द मालम होता है—मानो उसके भीतरमें

है। संन्यास रोग हो जानेकी तरह अवस्था, चुप,— बेहोश, चेहरा फूला और नीला, पुतलियाँ फैली और टकटकी लगी दृष्टि, कष्टकर श्वास-प्रश्वास, हाथ पैर संकुचित, समूची देह, विशेषकर माथेमें बहुत दर्द मालूम होता है। कभी कभी क्षण भरके लिये ऐसा मालूम होता है मानो माथेमें बहुत गरमी पैदा हो गयी है। मस्तिष्कमें खूनकी अधिकता—शिराको भेदकर मस्तिष्कमें रक्तका गिरना, मस्तिष्कमें रक्ताम्बुका स्राव। केश झड जाते हैं। नाकसे खूनका स्राव।

**आँख।**—शिवनेत्र (लैके, ऐ-हाइड्रो, एपिस, आर्टिमि-वाल, हेलिबो) और स्थिर-दृष्टि। दोनों आँखें लाल। नींद खुलनेपर कोई चीज देख नहीं पाता। चारों ओर मेघसे घिरा मालूम होता है। पुतलियाँ फैली हुई।

**मुख-मण्डल।**—मुँहकी पेशीका तेजीसे आक्षेपिक संकोचन और प्रसारण। चेहरा फूला, नीला और अन्धकारसे ढँका, रक्तशून्य और बरफकी तरह ठण्डा, मुर्देकी तरह भंगी, चेहरेपर प्रेतकी तरह हँसी प्रकट होती है—, दोनों ओंठ नीले हो जाते हैं। मुँह और नाकसे खूनमिला फेनका स्राव। मृगी-रोगमें (कैली-बाई, लौरो, लाई, सेम्बल, प्रसवके बादवाले आक्षेपके समय खून निकलना या दाँती लगना, दोनों हनु आपसमें कसकर जुड जाते हैं। जीभ दाँतसे काट काटकर आधी काट डालता है (आर्टिमि-वाल, ब्यूफो, बैलिरी, —चबानेके समय—ऐ-नाई,—मृगी रोगके आक्षेपमें=ऐबसिन्थि, आर्टि-वाल, कास्टि, ओपि, टैरेण्टिु,—प्रायः काटता है=थूजा), जीभ-जखम भरी, स्पर्श सहन नहीं होता और फूली, बाहर निकली=ऐबसिन्थ, ऐ-हाइड्रो, क्रोटेन-टिग, एपिस, लैके, लाई, मार्क), अगला भाग क्षय हुई त्वचाकी तरह मालूम होता है, दोनों पार्श्व जखमसे भरे=साइक्यु-वाई, मार्क, ऐ-नाई, साइलि), या निर्मल, तर और कम्पित (ऐबसिन्थ, मार्क, कैम्फो, क्यूप्रम, आर्स, जेल, हायो, लैके, ओपि, सिकेलि, स्ट्रेमो, टेबाक, ह्युका)। मुखविवर सूखा और स्वाद-हीन। बोली न निकलना कण्ठनालीके ऊपर अंगुलीसे दबानेसे दर्द और कुछ निगलने के समय ऐसा मालूम होता है, कि जखम हो गया है। निगलनेकी शक्तिका न रहना।

**पाकाशय और अंत्राशय।**—प्यास, ठण्डा पानी आदि पीनेका बहुत आग्रह प्रकट करता है।—विशेषकर संध्याके समय, गर्म पीनेकी चीज

बिलकुल ही अच्छी नहीं लगतीं। बार बार डकार। कष्टजनक हिचकी (मस्कस)। पाकाशयका शूल। मिचली और वमन। मिचली,—घटना=वमनके बाद। आक्षेपके समय वमन दुर्दमनीय वमन,—ऊपरके ऊपर कई दिनोंतक वमन हुआ करता है, किसी तरह भी नहीं घटता। पाकस्थली और उदरके ऊपरी प्रदेशमें जलन पैदा करनेवाला उत्ताप मालूम होता है (ऐसक्लिपियस-टियुस=मानो उदरके भीतरसे आगका सोता बह चला) पेट फूलना,—पेट फूला और उसमें शूलकी तरह दर्द। ऐसी तकलीफ मानो अन्त्रमण्डली मोच खा रही है। पाकाशय और अन्त्राशयका प्रदाह,—भयंकर यन्त्रणा और वमन हुआ करता है। धनुष्टङ्कार की तरह आक्षेप रोगमें पेट फूलना। उदरका कोई अंश छूनेपर भयानक दर्द होता है।

**श्वासयन्त्र**।—श्वास प्रश्वासमें तकलीफ और तेजी, श्लेष्माकी घड़घड़ाहट और बीच बीचमें बराबर दीर्घनिश्वास त्यागना पड़ता है और खांसी आया करती है, श्वासप्रश्वास इतना क्षीण रहता है कि दूसरे मनुष्य उसकी गर्मी अनुभव नहीं कर सकते। उदर और वक्ष-व्यवधायक पेशीका सिकुड़ना और फैलना। स्वरनालीका सङ्कोचन और उसमें जलन। चार पांच दिनोंतक रहनेवाली खांसी, बढ़ना=रातमें, कण्ठनालीका ऊपरी अंश खुजलानेकी वजहसे, खांसनेके समय निम्न वक्षमें धकधक शब्द हुआ करता है। गाढ़ा, भारी, सफेद और पीले रंगका बलगम पीकदानमें लगा रहता है। थोड़ा फेनभरा तथा परिमाणमें ज्यादा रहता है। वक्षगह्वरके बायें पार्श्वमें दर्द, गहरे श्वास-प्रश्वाससे वृद्धि, जोरसे कलेजा रगड़नेपर घटना।

**सार्वाङ्गिक**।—मृगीकी तरह आक्षेप, भयङ्कर रूपसे सारा शरीर अकड़ा करता है और अन्तमें बेहोशी या गहरी नींद पैदा हो जाती है (आर्टिम-वल, हायो, नक्स, ओपि)। धनुष्टङ्कार या मृगीकी तरह आक्षेपकी बीमारीमें सरमें चक्कर आना, उन्माद, मिचली, वमन, होशमें न रहना, चेहरेपर प्रेत जैसी हँसी, और आँख ऊपर चढ़ी। एकाएक आक्षेप पैदा होनेपर दाँती लगना या जबड़े अटकाना, जीभ काटना और इसके बाद एकदम बेहोश हो जाना (होशमें रहनेके साथ=कार्बोन—हाइड्रोजेन, नक्स-वोम, स्ट्रिकनिया)। आक्षेपके समय चेहरा फूला, नीला दिखलाई देता है और मुखविवर और नाकसे खून मिला फेन निकलता है। सब लक्षण पानी लगनेपर बढ़ जाते हैं।

**त्वचा।**—कुष्ठ और मछलीकी तरह शल्क विशिष्ठ चर्मरोग अर्थात् रोगवाले अंशसे मछलीके चोयटेकी तरह छाल निकलती है ( थाइराइडिनम, हाइड्रोकोट, मिडोरिनम, सिफिलिनम ), मुखमण्डलमें दाग दाग लाली।

**सम्बन्ध, सदृश।**—ऐव्सिन्थियम-आर्टिमिसिया, क्लोरिस, व्यफो, साइक्यूटा-वाइरोसा, कार्बोनियम-हाइड्रोजेनिसेटम, कोनायम, इथ्यूजा और फेलैण्ड्रियम।

**तुलनीय।**—मृगीमें व्यूफो, लिङ्गोच्छ्रासमें पिक-ऐसिड।

**शक्ति।**—द्वितीय दशमिकसे छठा शततमिक क्रम। मूल अर्कका भी कितनेही व्यवहार किया करते हैं।

---

## इनोथेरा बायेनिस।

### ( *OENOTHERA BIENNIS* )

**दूसरा नाम।**—प्रिम रोज़।

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—ताजे गाछसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—बच्चोंकी विसूचिका, अतिसार, मस्तिष्कमें जलसञ्चय।

**उपयोगिता और आभास।**—अनायासही निकलनेवाला पतला पाखाना, विशेष कर यदि बहुत दिनोंकी पुरानी बीमारी हो, इनोथेरा उसकी अव्यर्थ सिद्धिप्रद दवा है, यहाँ तक कि बहुत दिनोंतक पतला पाखाना होनेके कारण जैसा कि बच्चोंके मस्तिष्कमें जलसञ्चय रोगके कारण आच्छन्नावस्था हो जाती है, उसी तरह होनेका उपक्रम होनेपर भी इससे बहुत फायदा हुआ करता है। मानसिक और शारीरिक गड़बड़ी, जड़ता और निष्क्रियता, सुस्त करनेवाला, पानीकी तरह और अनायास ही निकलनेवाला पतला पाखाना, स्नायविक अवसन्नता, सारे शरीरकी सुस्ती और पेशाबका प्रबल वेग तथा सारे शरीरमें गर्म पसीना निकलना,—पाखाना और पेशाब होनेपर घटना,—इत्यादि कई इनोथेराके प्रधान निर्णायक लक्षण हैं। ग्रीष्मातिसार और सूतिकाजीर्ण रोगमें या अतिसारमें यह विशेष हितकारी है।

## लक्षणावली।

**माथा।**—आच्छन्न भाव, रोगी तकियेसे माथा नहीं उठा सकता या बोल नहीं सकता (बहुत दिनोंतक उदरामय या अतिसार भोगनेपर ऐसी अवस्था हो जाया करती है और उस अवस्थाको मस्तिष्कमें जल-सञ्चयकी उपक्रमवाली अवस्था कहते हैं)। सरमें तेज़ दर्द,—ऐसा अनुभव होता है मानो माथा बढ़ा जा रहा है (केनाब-सैट, नक्स-मस), माथा खाली मालूम होता है, हाथ पैर आदि अत्यन्त क्षीण और हृत्पिण्ड मानो धड़धड़ कर रहा है,—ऐसा अनुभव होना, घटना=पाखाना पेशाब हो जानेपर। आंख नहीं खोल सकता (काल्कि, वेरेट, आपसे आप बन्द हो जाती है=लेक-फेन, नेक्र, कार्बे, सिपि)।

**मलान्त्र और मल।**—दोनो पैर और अन्त्राशयकी पेशी कभी कभी जकड़ जाती है और नाभीके कुछ नीचे ऐसा दर्द हो जाता है, मानो मोच खा गयी है। दुर्दमनीय मलवेग होने पर, बिना कोई चेष्टा किये ही बहुत ज्यादा परिमाणमें स्वाभाविक मल निकलता है, इसके तीन घण्टे बाद एक बार और प्रायः आधी रातके समय और एक बार पाखाना होता है। इन अन्तिम दोनों बारोंका पाखाना पानीकी तरह और कमजोरी लानेवाला होता है। बच्चोंका ग्रीष्मातिसार। जीर्ण शीर्ण व्यक्तियोंका पुराना उदरामय। सूतिकातिसार या प्रसवके बादका उदरामय,—रोगिनी बहुत उदास और पीली पड़ जाती है, खूनसे रहित और दुबली हो जाती है।

**पेशाब।**—समूची देहमें गर्म पसीना होते होते प्रबलवेगसे पेशाबका वेग होता है (पसीना हो जानेपर यन्त्रणाजनक पेशाब=पैरिइरा ब्रावा) और इसके कुछ ही बाद बिना परिश्रमके बहुत ज्यादा परिमाणमें फीका तर कषायत्व रहित पेशाब होता है, एकसे चार घण्टेका अन्तर देकर इसी तरह तीन चार बार पेशाब।

**सार्वाङ्गिक।**—सरमें बहुत अधिक चक्कर आना और इसी वजहसे चलनेकी शक्ति नहीं रहती, समूची देह इतनी सुन्न हो जाती है और कुटकुट करती है कि रोगी उन्मत्त हो जाता है भयानक शीत पैदा होजाना और अङ्ग प्रत्यङ्गमें ऐंठन हुआ करती है, रोगी अपनी देह अच्छी तरह गर्म कपड़ेसे ढककर मला करता है और गर्म पानीय पीनेके लिये आग्रह प्रकट करता है।

फोड़ा या माथेका अकौता, खोपड़ी की त्वचापर मानो जूँ पैदा हो गयी है इसी तरह की कुटकुटी होती है और खुजली पैदा हो जाती है, वृद्धि=र और दोनों कानोंके पीछे, घटना—खुजलाते ही परन्तु खुजलानेके कुछ बाद जलन पैदा हो जाती है और ऐसा मालूम होता है, मानो जो हो गया है और वह भी क्रमसे कुटकुटी और खुजलीमें परिणत हो जाता वृद्धि=सन्ध्याके बाद वस्त्र उतारनेके समय। तर, पपड़ी जमे, कुटकुटानेव और खुजलानेवाले उद्भेद,—विशेषकर माथेके पिछलेभागमें (बायोला-ट्रा विङ्का-माइ, रास-विन, मेजेर)।

**आंख।**—दोनों आंखें गड्ढेमें धंसी, ऊपरकी ओर खिंची, पुतलि ज्योतिहीन। पलकें दोनो आपसे आप मिल जाती हैं, मानो औंघाई आ र है (कास्टि, नेट्र-कार्ब, सिपि, कोलो-फिल)। ऐसा दर्द होता है, मा पढ़नेके कारण आंखोंपर बहुत दबाव पड़ गया हो। पढ़नेके समय आंखो जलन और खोंचन मालूम होती है। नीचे की ओर देखनेपर अँधेरा दिखा देने लगता है। रह रह कर एकाएक दिखाई नहीं देता, आँखोंके चार और नीलापन। एक चीज़ दो देखना।

**कान।**—रंध्रमें कभी कभी ऐसा मालूम होता है, मानो चिपक गया है कर्ण-पटहका प्रदाह, कानमें सो सों, भिन भिन भों भों इत्यादि नाना प्रकारके शब्द सुन पड़ते हैं। कानके चारों ओर और पीछे तर जखम। (ग्रेफ)।

**मुखमण्डल।**—चेहरा मलीन और पतला (सवेरे आँख और दोनों गाल गड्ढमें धँसे) और दोनों आँखें नीले घेरेसे घिरी। पर्यायक्रमसे चेहरा मलीन और गहरा लाल हो जाता है। ऊपरके ओठ सुन्न और फूले मालूम होते हैं। मुँहसे फेन निकला करता है। जम्हाई लेनेके समय निचला हनु काँपा करता है। चेहरे और ललाटपर चय कासकी गोटियाँ निकलती हैं। दाँतका दर्द,—केवल चबानेके समय। पेषण दन्तमें रातमें सोनेके समय खींचनकी तरह दर्द और इसी वजहसे उद्वेग, मिचली और बार बार पेशाब हुआ करता है,—घटना—उठ बैठनेपर सब दाँतोंकी जड़ें ढीली मालूम होती हैं और मसूढ़े नीलापने लिये सफेद मालूम होते हैं। मुखविवर सूखा और जीभ मोटी तथा सफेद, लेपचढ़ी ढंकी। जीभ—चिकनी और सफेद लेप चढ़ी एवं बीचमें उठे हुए काँटोंसे भरी रहती है।

**गलेमें भीतर।**—गलेमें जलन। ऐसा अनुभव होना मानो कण्ठके भीतर बाई' ओर ठण्डी हवा जाकर लग रही है।

**पाकस्थली।**—सभी भोजन सामग्री स्वादहीन मालूम होती है। मुंहमें नमदार स्वाद, अरुचिके साथ अत्यन्त भूख, तेजीसे खाता है और हाथ कांपते हैं। आहारके समय मजल शून्य उद्गार। बहुत प्यास, विशेषकर ठण्डे पानीकी। भोजनके बाद पाकस्थली खाली मालूम होती है, घटना=ब्राण्डी पीनेपर। वमन,—खायी हुई चीजें और कड़वी पीले रङ्गकी पानी की तरह चीजें। वमनके बाद राक्षसी भूख और तेज प्यास (कोलचि)। उदरके ऊपरी भागमें टपक, मानो हृदपिण्डकी गति सम्पूर्ण वक्षगह्वरमें अनुभूत हो रही है। पाकस्थली खाली मालूम होती है,—खाने और बच्चेको स्तन पिलाने बाद।

**अन्त्राशय और मल।**—उदरमें ऐसा दर्द मानो खोंचा मार रहा है,—मानो पतले दस्तकी वजहसे पैदा हुए दर्दको तरह हो। नाभि-प्रदेशमें नोंकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द। पेटमें हुड़ हुड़ गुड़ गुड़ आवाज हुआ करती है और इसके बाद बहुत ज्यादा परिमाणमें बदबूदार आधान वायु निकलती है। निष्फल मलवेग। पेटमें गड़गड़ाहट होने बाद अण्डेकी तरह गन्धमिली आधान वायु निकलना। गर्भावस्थामें पहले पतला और उसके बाद कड़ा पाखाना बड़ी तकलीफसे निकलता है। अजीर्णातिसार, पहले दिनकी खायी हुई चीज अजीर्ण अवस्थामें निकलती है, अजीर्ण मल प्राय अनजानमें निकल जाता है—वायु त्यागनेके समय मल निकल जाता है (ऐकोन, ऐलो, कार्ब्र, नैट्र-कार्ब, ऐ-फास, वेरेट)। बच्चा जभी वायु छोड़ना चाहता है, तभी उसके वस्त्र खराब हो जाते हैं। पुराना अजीर्णातिसार, सवेरे बढ़ना।

**पेशाब।**—पेशाब ज्यादा होना। पेशाब भूरा, जलन करनेवाला; उसकी तली सफेद आभा लिये। बार बार पेशाब,—विशेषकर काफी पीनेपर।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—बच्चेको स्तन पिलाने बाद माताका शरीर फड़का करता है और रोगिनी इतनी कमजोर हो पड़ती है, कि उससे एक कमरेसे दूसरेमें जानेकी शक्ति नहीं रहती (कार्बो-ऐनिम)।

**श्वासयंत्र** ।—तालुमूलमें खुजलीकी वजहसे शरीरको हिला देनेवाली खुसखुसी खांसी। वायुनलीमें गोंदकी तरह गाढा श्लेष्मा सञ्चित रहता है। श्वास-प्रश्वासके समय बाएँ वक्षमें नोकीली सलाई गडनेकी तरह दर्द। सोनेके समय श्वास-प्रश्वासमें बाधा पडती है ( वक्षगह्वर अत्यन्त संकीर्ण और न फैलनेवाला मालूम होता है और रोगी दीर्घ तथा प्रगाढ श्वास-प्रश्वासकी क्रिया करता है, वक्षगह्वर बहुत संकीर्ण मालूम होता है=ऐगार, ऐसिड-कार्बोन, ग्रेफ सेनेगा )। घर घर शब्द करनेवाला श्वास-प्रश्वास ( ओपि, स्पञ्जि, कैमो, क्लोन, नक्स-मस )। वक्षमें शून्य और ठण्डा मालूम होना। उदर और वक्ष-गह्वरको अलग करनेवाली पेशीमें सुई गडनेकी तरह दर्द, हृत्पिण्डके ऊपरी प्रदेशमें धीमा खींचनकी तरह दर्द, झुकनेपर बढना। हृत्स्पन्दन,—वक्षके भीतर खालीपन और चीणता तथा उदरके ऊपरी भागमें पूर्णता मालूम होना। उद्वेग-जनक हृतस्पन्दन—ऐसा मालूम होता है मानो वक्षगह्वर फैलता जारहा है।

**प्रत्यंग आदि** ।—गलेके पार्श्वकी दोनों धमनियाँ स्पन्दित हुआ करती है। दोनों बाहु उठाते समय ऐसा दर्द होता है, मानो उखाडे जा रहे हैं। लिखनेके समय हाथ कांपा करते हैं। अगुलियाँ सब अकडी, फूली और जलन भरी रहती हैं। हाथकी सब शिरायें फूल जाया करती हैं। कलाईके भीतरकी ओर और अंगुलीमें अकौता सब कडे हो जाते हैं और अंगूठा तलहत्थीकी ओर मुड जाता है ( इग्नेशि )। नितम्बके ऊपर ऐसा दर्द मानो कुचल गया है। दोनो जघनोंके बीचमें अकौता निकलना। दोनों पैर बहुत चीण मालूम होते हैं और चलनेके समय पैरका तलवा सुन्न मालूम होता है,—मानों उसमें झुनझुनी पैदा हो गयी है। खडे होनेपर दोनों जानु कांपा करते हैं। दोनों पैर बराबर ठण्डे रहते है। पैर और दोनों चरणोंमें यंत्रणा-रहित पक्षाघात। हाथ पैर दोनों अकडे और ठण्डे, पेशियोंमें शक्ति नहीं रहती, पेशियोंका प्रचण्ड संकोचन, शरीरके ऊपरी अंगमें और बाएँ पार्श्वमें ही अधिक। एकाएक श्वास क्रिया रुक कर बेहोशी आ जाती है—पसीना निकलनेपर अच्छा हो जाता है, बहुत सुस्ती—मानो मृत्यु बहुत ही पास है।

**त्वचा** ।—बहुत ही खुजलानेवाले दाने निकलते हैं और खुजलानेपर खून और रस निकला करता है और जखममें परिणत हो जाते हैं। बाहरी अंगका शोथ। सामान्य कारणसे ही शरीरकी त्वचा फट जाती है ( ग्रेफ ),

पसीनेका अभाव ( नक्स-मस, पेट्रोल )। वस्त्र आदि उतारनेके समय सारा शरीर पिटपिट किया करता है और खुजली पैदा हो जाया करती है, खुजलानेपर जलन और घाव हुई त्वचाको तरह खाल उधड जाने जैसा मालूम होना। जरा भी रगड लगनेपर त्वचा घाव हो जाती है, गलेमें और मुष्क तथा उरुके बीचकी जगहमें अधिक।

**निद्रा।**—निचले हनुका कांपना और बार बार जम्हाई आना—जाडा लगना और पेशियोंमें सिहरावनके साथ सोनेकी इच्छा। सवेरे बडी तकलीफसे नींद खुलती है ( एपिस, आर्जेण्ट-नाई )। कामोद्दीपक सपना और वीर्य-स्खलन। रातमें नींद न आना और बेचैनी, चचल निद्रा,—बार बार नीद टूट जाती है।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—जाडा लगना,—शारीरिक उत्तापका न रहना, या भीतरी उत्ताप और बाहर शीत मालूम होना, प्यासका न रहना। कभी कभी सारे शरीरमें शीत मालूम होता है, चेहरा गर्म और दोनो हाथ बरफकी तरह ठण्डे। कभी कभी एकाएक उत्ताप पैदा हो जाता है, शारीरिक या मानसिक परिश्रमके बाद बढना।

**दोषघ्न।—प्रतिविष।**—कैम्फोरा, सल्फर ( पुराना )।

**अनुकूल सम्बन्ध।**—बेल, ब्राई, कैल्के, कोना, लाई, नेट्र-म्यू, नक्स-वोम, पल्स, रास, सिपि, म्याइजि, सल्फ।

**सदृश।**—*ऐनाक, सिङ्को, क्लिमेंट, काष्ट्य, नक्स-वोम, स्टैफ।* अजीर्णातिसारके सम्बन्धमें—ऐलोट, सिङ्को, फेरम, आयोड, आर्स, आर्जेण्ट-नाई, एपिस, ऐसिड फास, फास ( डा० फैरिङ्गटन कहते है कि इस स्थानपर ओलियेण्डर के साथ नीचे लिखी कई दवाओंकी पर्यालोचना करनी चाहिये —फेरम= अजीर्ण पदार्थ-मिला पतला मल निकलना, बिना दर्दका और प्राय भोजनके समय वेग पैदा हो जाता है, आर्सेनिकम=ठण्डी चीजें खानेकी वजहसे उदरामय, मल पीला, और जलन पैदा करनेवाला, अन्य समयकी अपेक्षा आधी रातके बाद बढ जाता है, आर्जेण्टम-नाइट्रिकम=पानी पीते ही पाखानेका वेग होता है, सिङ्कोना=अजीर्ण खाये हुए पदार्थ मिला पानीकी तरह मल, सुस्ती लानेवाला और भोजनके बाद अनजानमें निकल जाया करता है, इसका उदरामय प्राय फल खानेपर बढ़ता है, एपिस मेलिफिका

=बाल-विसूचिका रोगमें खुले हुए मलद्वारके साथ अनजानमें मल निकलना, फास्फोरस और ऐलोज़=मलद्वारावरोधक पेशीमें संकोचनकी शक्ति न रहनेकी वजहसे अनजानमें मल निकलना। फास्फोरसका लक्षण—मलान्त्रमें मल प्रवेश करते ही खुले हुए मलद्वारसे बाहर निकल जाता है। दुधिया फोडेके सम्बन्धमें—वायोला-ट्राई, विडा-मार्क, रास विन, सेजीर, सोरिन बैसिलिनम)।

**वृद्धि।**—खुजलानेके कुछ देर बाद, रगड़ खानेपर, घरके बाहरकी हवा लगनेपर, चबानेके समय, उठनेके समय, झुकनेके समय, पढ़ने या किसी तरहका मानसिक या शारीरिक परिश्रम करनेपर, सध्याके बाद वस्त्र उतारनेपर, सवेरे और नीचेकी ओर देखनेपर।

**उपशम।**—नीचेकी ओर देखनेपर, सोनेपर, खुजलाते ही, ब्राण्डी पीनेपर, पसीना निकलने पर, टहलनेपर (दोनों उरुकी अकड़न) और शय्यासे बाहर निकलनेपर (दन्त शूल)।

**शक्ति।**— ३ से दशमिकसे २०० शततमिक और उससे भी ऊँचा क्रम।

---

## ओलियम ऐनिमेल।

## (OLEUM ANIMALE)

**दूसरा नाम।**—ओलियम कर्णुसार्वाइ। डिपेलस आयल।

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—हरिनको सींग, हाथी-दाँत और दूसरी दूसरी हड्डियोंको गलाने बाद चुआकर यह अरिष्ट तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है,—दमा, स्तनकी बीमारी, कैन्सर या कर्कट का जखम, कब्जियत, सर्दी, मुँहका पक्षाघात, प्रमेह, बहुत पेशाब, मूत्राधार-मुखशायी-ग्रन्थिकी बीमारी, रेतोरज्जुका स्नायुशूल, अण्डकोषका स्नायुशूल और ऊपरकी ओर खिंचना।

**उपयोगिता और आभास।**—स्नायुविधानके ऊपर, विशेषकर फेफड़े और पाकाशयके स्नायुके ऊपर इसकी अधिकांश शक्तिका परिचय पाया जाता है। अधकपारीका दर्द और रेतोरज्जुके स्नायुशूलमें यह विशेष लाभदायक

हुआ करता है। शरीरके सभी अङ्गोंमें जलन, वक्षमें मानो जलती हुई सुई गड रही है ऐसा दर्द, ऐसा अनुभव होता है मानो दोनों जबड़ोंको हड्डियां बड़े वेगसे ऊपरकी ओर खिंच रही हैं, ऐसा दर्द मानो दोनों अण्डकोष ऊपरकी ओर खिंच रहे हैं, स्वच्छ और निर्मल पेशाब अधिक होना,—अधकपारी या शिरादि शूल रोगमें पैरका पसीना रुकनेकी वजहसे श्वासरोग, ऊपरी पंक्तिके दाहिने पार्श्ववाले पेषण दांतों सुई गड़नेकी तरह दर्द,—अंगुलीसे दबानेपर आराम होता है, ऐसा मालूम होता है कि पाकस्थली मानो पानीसे भरी है (फ्रेलेन)। दोनों ओठोंका फड़कना और निचले हनुका दाहिनी ओर नीचेकी तरफ सूजना, मुँहमें चर्बीका स्वाद और रुईकी तरह सफेद रंगका जैसा मल्लिन होता है। गालके भीतरवाली झिल्ली शिथिल हो पड़ती है और रोगी भोजनके समय बार बार उसे काटता है, मानो जल गयी हो, इस प्रकारकी स्पर्श असहिष्णुता। ओठ चरमराते हैं—मानो उनपर गोंद या अण्डलाला सूख गया हो (ओठ मानो गोंद भरे—ड्रु मो. जिङ्क) गर्मीके दिनोंमें भी ऐसा मालूम होता है, मानो गलेमें ठण्डी हवा घुस रही है, अच्छी तरह सिझाया हुआ अण्डा खानेकी इच्छा और माससे अरुचि, पेशाबकी गन्ध और जलन पैदा करनेवाली डकार, सर उठानेपर गलेकी कशेरुका कड़कड़ाती है, मानो माथेकी ओर खून दौड़ रहा है, मानो हाथके अँगूठे और पैरकी अंगुलीमें जखम उत्पन्न हो गया है ऐसा मालूम होना, बहुत आलस्य और बैठे रहनेकी इच्छा, बोलना पसन्द नहीं करता, रूखा स्वभाव,—इत्यादि कई इसके प्रकृतिगत लक्षण हैं। बाएँ अङ्गके साथ इसकी अधिक घनिष्टता प्रकट होती है।

## लक्षणावली।

**मन।**—विपन्न भाव, अन्यमनस्क, हमेशा मन भारी रहा करता है, निरन्तर कामोद्दीपक चिन्ता और भाव।

**मस्तक।**—मस्तिष्ककी जड़ता,—मानो गहरी चोटकी वजहसे ऐसा हो गया है। सूर्द्धा देशमें दबाव मालूम होना,—यह दबाव क्रमसे माथेके पिछले भागमें हट जाता है। झुकनेपर माथा खाली मालूम होता है और माथेमें चक्कर आता है। सवेरे शय्यामें रहनेके समय बहुत बेचैनी पैदा करनेवाला शरीरमें चक्कर मालूम होता है और माथा खाली मालूम हुआ करता है। माथेके बाएँ

पार्श्वमें सुन्नता और पक्षाघातसे आक्रान्त होनेकी तरह अनुभव होना। ललाटके पिछले भागमें दर्द,—थोड़ा भी मानसिक परिश्रम करनेपर। सन्ध्याके बाद भोजन करनेपर माथेके पिछले भागमें दर्द आरम्भ होकर सामनेकी ओर चला आता है ( सामनेकी ओर आकर दाहिनी भौंपर ठहर जाता है=सैङ्गियु, साइलि, —बाईं भौंपर ठहरता है=स्पाइजि )। अधकपारीका दर्द, मस्तिष्ककी जड़में टपक, रोगवाले पार्श्वकी आँखमें टपक मालूम होती है, वृद्धि=माथा हिलाने, परिश्रम करनेपर और खा लेनेपर। घटना=चलनेपर। सरके पिछले भागके बाएँ पार्श्वमें दर्दकी वजहसे रोगीको बाध्य होकर सामनेकी ओर माथा बढ़ाकर रखना पड़ता है। खोपड़ीकी त्वचामें बहुत खींचन मालूम होती है और ऐसा मालूम होता है, मानो नश्तर लगाने बाद जोड़ दिया है। गर्म कमरेमें प्रवेश करनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो माथेके पिछले भागमें खूनका दौरान हो रहा है। विषाद और उत्तेजना प्रबलताके साथ माथेमें फाड़नेकी तरह दर्द,—वृद्धि=संध्याके भोजनके बाद, घटना=मलनेपर। कर्णपटहका प्रदाह, —कानमें सों सों ढं ढ आदि नाना प्रकारकी आवाजें,—वृद्धि=गड़बड़ीसे। सरके पिछले भागमें चबानेकी तरह दर्द ( ग्लोन, नेट्-सल्फ )।

**आंख**।—आँखें इस तरह करकराती हैं, मानो उनमें बालूके कण गिर गये हों ( सिङ्को, फेरम, हिप, ऐ-फ्लू, आर्स कार्बो-वेज, चेलिडो )। आँखमें खुजली, उत्तेजना और बेधनेकी तरह दर्द—अंगुलीसे रगड़नेपर सब आराम हो जाता है (कैप्स, सिना, क्रोकस, प्लम्ब, पल्स )। आँखमें जलन, निर्मल वायु लगनेपर या नींद खुलनेपर या सन्ध्याके बाद दीये की रोशनी लगनेपर। आँखसे पानी गिरता है और रातमें आँखें सट जाती हैं। भोजनके समय आँसू गिरना। भौं और पलके रह रह कर फड़कती है ( ऐगार, कोडाया )। बायीं आँखके ऊपर बार बार स्पन्दन ( एरम-ट्राई, जेट्रोफा, मार्क-पेरेन, मेजेर, स्ट्रान,—दाहिनी ऊपरी पलकका फड़कना=फार्मिका, बेल, सार्सा )। लिखनेके समय तीसरे पहर दृष्टिका गदलापन। आँखके सामने मानो काले बादल आ गये हों ( साइक्ले, लैक-डिफ्लो, प्लम्ब )। ऐसा अनुभव होता है कि आँखपर एक झिल्ली पड़ गयी है ( ऐमिस, एपिस, फाइजस )। कभी कभी एकाएक सुनने और देखनेकी शक्तिका लोप हो जाना।

**नाक**।—नाकके अगले भागमें खुजली और जलन। नाकमें एक तरहका अव्यक्त भाव और खुजली। नाकमें भीतरकी त्वचा क्षत हुई ( ग्रैफ,

मार्क—नये सर्दी रोगमें=ब्रोम, एरम-ट्राइ, साइलि—लगातार पानीकी तरह तरह स्राव होनेकी वजहसे=लेक-कैन ))। घरमें रहनेके समय नासामूलमें खींचन और दबावकी तरह दर्द और नाक तथा माथा रुका हुआ मालूम होना, घरके बाहर जानेपर नाकसे लगातार बूंद बूंद पानीकी तरह श्लेषा निकला करता है और मस्तकका रुद्ध भाव घट जाता है ( सिपा )। नयी सर्दी,—नाकमें गाढ़ा श्लेषा सञ्चय होनेकी वजहसे नाक सट जाने जैसा अनुभव होता है। भयानक सूखी सर्दी। रोगीको ऐसा मालूम होता है मानो उसकी साँसमें निकली हुई हवा बहुत बदबूदार है।

मुखमण्डल।—चेहरा म्लान और पीला। दोनों गाल और युगास्थि प्रदेशमें जलन ( दोनों गाल जलन भरे=रास, हाइड्रेस्ट,—मानो जलती हुई सुई गड रही है=आर्स )। शरीर ठण्डा रहनेपर भी दोनों गाल लाल। गालपर खुजलानेवाले दाने निकलना। मुखमण्डलमें ऐंठनकी तरह और सुन्न कर देनेवाला दर्द,—विशेषकर बाएँ पार्श्वमें। चेहरेके दाहिने आधे पार्श्वमें ऐसा अनुभव होना, मानो सुन्न हो गया है। इस ढंगका दर्द मानो गण्डास्थि बड़े वेगसे ऊपरकी ओर खिंच रही है। दोनों ओंठ खुजलानेवाले। दोनों ओंठ चरचराते हैं, मानो उनपर गोंद या गण्डलाल सूख गया है ( मानो चेहरेपर अण्डलाल सूख गया है=ऐल्यू, बेराई, मेग-कार्ब, ऐसिड-सल्फ )। रातके अन्तिम भागमें निद्रित अवस्थामें दोनों ओंठ फड़का करते हैं ( आर्स )। जबड़ेमें ऐंठनकी वजहसे मुँह नहीं फाड़ सकता ( ऐलास्टियुरा, मैङ्गनम )। मुँह फाड़नेके समय बाईं हनुसन्धिमें कड़ाक-सी आवाज़ होती है ( लेकेसिस )। निचले हनुके नीचे सूजन।

मुखविवर।—दाँतमें दर्द,—खींचने और उखाड़नेकी तरह दर्द,—अधिकांश समय कानसे दर्द आरम्भ होता है। कीड़े लगे ( क्षय हुए ) दाँतकी जड़में उखाड़नेकी तरह चिलक मारने या धक धक करनेवाला दर्द,—इसके साथ ही, दाँतका अगला भाग ठण्ढा मालूम होता है। रातमें खानेके बाद ऊपरी पङ्क्तिके दाहिने पार्श्ववाले पेषण दन्तमें नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द ( निचली पङ्क्तिके बाएँ पार्श्ववाले पेषक दन्तमें=जिङ्कम ),—अँगुलीसे दबाने पर आराम मालूम होता है। मुखविवर सूखा और उसका स्वाद तीता। सवेरे नींद खुलनेपर मुख और कण्ठ सूखा मालूम होता है। मुँह और तालुमें

ऐसा मालूम होना मानो चर्बी लिपटी हुई है। मुँहमें बहुत ज्यादा बरफकी तरह सफेद लार सञ्चय होती है ( सफेद रंगकी = आर्स, बेल, कैनाब-इन — रूईकी तरह = आर्स, नक्स-मस )। गालके भीतरवाली भिल्ली इतनी फूला करती है कि रोगी खानेके समय उसे काटे बिना नहीं रह सकता ( ऐनाई, कास्टि, इग्ने )। जीभ चय हुई त्वचाकी तरह मालूम होना,—मानो जल गयी है ( साइमेक्स, कोलो, हैमा, हाइड्रेस्ट, आइरिस, लोरो, लाई, प्लेट, प्रूणस, फाइटो, वेरेट-वि )। जिह्वामूलमें जलन,—जैसा धूमपानके बाद मालूम होता है। जीभमें जलन और करकराहट।

**गलेके भीतर।**—गलेमें दर्द मालूम होता है,—मानो उसमें एक कड़ा पदार्थ घुस गया था—विशेषकर निगलनेके समय। सवेरे और संध्याके बाद कण्ठनालीका सङ्कोचन और गला रुकना ( सोनेके समय एकाएक गला रुकना = ओलियम येक )। ओकाई, कण्ठमें सकोचन और कण्ठमें सूखापन एवं खाल उधड़नेकी तरह मालूम होना। सवेरे कण्ठ सूखा और मानो उसमें ठण्डी हवा घुस रही है, ऐसा अनुभव होना,—और रोगिनीको वाध्य होकर उसे बार बार निगलना पड़ता है। कण्ठमें गाढ़ा गोंदकी तरह श्लेष्मा सञ्चित होता है ( केली-बाई, बेराई, सिपा, लिसिन, मार्क-प्रोट, रास, रियुमेक्स, ऐसेरम, ऐस्पारागस )। भोजनके बाद खाँसनेपर गाढ़ा गोंदकी तरह कफ निकलता है ( केलि-कार्ब, नेट्र-कार्ब, आइरिस, हाइड्रेस्ट )। पानी और खानेकी सामग्री सरलतासे निगली जा सकती है, पर खाली निगलनेपर तकलीफ होती है (लेके,—पानी निगलनेमें तकलीफ होती है परन्तु कड़े पदार्थ निगलनेके समय आराम मालूम होता है—इग्ने )। गलेमें जलन।

**पाकस्थली।**—मुँहमें मैदमय स्वाद और लसदार भाव। रोटीके अलावा सभी तरहके भोजन और मांससे अरुचि। सिझाया हुआ अण्डा खानेकी बहुत इच्छा। खाये हुए द्रव्य आदिकी या पेशाबकी तरह स्वादवाली डकार ( खाये हुए पदार्थका स्वाद मिले = ग्राई, हैमा, रेनान सिलिरेट, सार्सा, ड्रासिड, कार्बो-वेज , पहले दिनके पेशाबकी तरह गन्धवाला = ऐग्नस-कैस्ट,—लहसुनके गन्धकी = ऐसाफिट,—कस्तूरीके गन्धकी = कास्टि,—सड़ी गन्ध या बदबूदार गन्ध भरी = कार्बो-वेज, ऐ-फ्लु, प्लम, )। बार बार खाली डकार—मिचली और प्रबल वमनोद्रेक काम करनेवाला। एकाएक ओकाई और ऐसा अनुभव होना

मानो पाकस्थली उलट गयी है दो डकारें आनेपर सब अच्छा हो ज
पाकस्थलीमें अंगुली या हाथका दबाव सहन नहीं होता। पाकस्थली पा
भरी मालूम होती है ( फेरि कार्ब, प्रेटि )। ठण्डा पानी पीनेपर पाकस्थलीमें
हृदयके अगले भागमें दर्द हुआ करता है ( आर्सेनिक,—बरफका पानी पी
पाकाशयमें शूल=आर्स, कार्बो-वे, बरफका पानी पीनेपर पाकाशयमें दर्द=
लव पीनेसे पाकाशयमें शूल=सैम्बी, रेफ), पाकस्थलीमें डंक मारनेको
दर्द ( बार्बा, आर्स ), पाकस्थली जकड़ जाती है ( ऐण्ट्, बैल, चिनिन-सल्फ, न
मिनियेन्थ, मेजेर, निकोलस,—मानो एकाएक फूल जाती है और फिर थोटी
बाद एकाएक चिपक जाती है=मेलि,—यन्त्रणाजनक सङ्कोचन=ग्रेफ, न
योम, मैग-कार्ब, ओपि ) मानो पाकस्थलीमें कुछ घूम रहा है (क्रोकस, कस्
मानो अन्नाशयमें कुछ हिलता है=एरण्डो, कैल्के-फास, कैनाब-सैट, कास
क्रोकस, कुरारी, साइक्ले, सेबाडि, सल्फ, थूजा ), या मानो पाकस्थली उ
गयी। कभी पाकाशयमें बरफकी तरह ठण्डापन ( कैम्फ, हियोसिनिस, लौ
बाइ ) और फिर कभी ज्वालाजनक उत्ताप अनुभव हुआ करता है ( फेर
इग्नेशि क्रो )। पाकस्थलीसे ग्रन्नतक जलन और उत्ताप मालूम होना।

**अन्नाशय।**—प्रत्येक बार श्वास-प्रश्वासके समय यकृतप्रदेशमें ( ग्र
ऐकोन, क्रोटेलस ) और प्लीहामें ( साँस लेने=कार्बो वे, रेनान-साइलि ) सल
गड़नेकी तरह दर्द। पेट भारी और फूला और प्रत्येक बार शरीर हिलाने
उसमें दर्द और स्पर्श—असहिष्णुता मालूम होती है ( साइक्लेमेन )।
पानीय पीने या खाद्यसामग्री खानेपर उदरमें नख गड़नेकी त
उदरामय रोगमें ऐसा दर्द मानो नाभि-प्रदेशमें कोई छुरी मार
स्थानसे लेकर अण्डकोषतक खींचनेकी तरह दर्द (मार्क)।
वायु-सञ्चय गड़गड़ाहट और हिलना। आमान वायुका चलना
गड़गड़ाना। बार बार बदबूदार हवा छूटना।

**मलांत्र और मल।**—मलका कड़ापन,—मल परिमाणमें बहु
थोड़ा, कड़ा और भरपूर वेग दिये बिना नहीं निकलता, स्वाभाविक मल
पूरा जोर दिये बिना नहीं निकलता। मलका पतलापन,—पाखाना होने
पहले, समय और बाद छेदनेकी तरह दर्द, मलान्त्र और मलद्वारमें जलन औ
डङ्क मारनेकी तरह दर्द ( इस्कु-हिप, नक्स )। पाखाना होनेपर मलद्वार
दर्द और जलन मालूम होना।

ऐसा मालूम होना मानो चर्बी लिपटी हुई है। मुँहमें बहुत ज्यादा बरफकी तरह सफेद लार सञ्चय होती है ( सफेद रंगकी = आर्थ, बेल, कैनाब-इन — रुईकी तरह = आर्स, नक्स-मस )। गालके भीतरवाली झिल्ली इतनी फूला करती है कि रोगी खानेके समय उसे काटे बिना नहीं रह सकता ( ऐनाई, कास्टि, इग्ने )। जीभ चय हुई त्वचाकी तरह मालूम होना,—मानो जल गयी है ( साइमेक्स, कोलो, हैमा, हाइड्रेस्ट, आइरिस, लोरो, लाई, प्लेट, मूरास, फाइटो, वेरेट-वि )। जिह्वामूलमें जलन,—जैसा धूमपानके बाद मालूम होता है। जीभमें जलन और करकराहट।

**गलेके भीतर।**—गलेमें दर्द मालूम होता है,—मानो उसमें एक कड़ा पदार्थ घुस गया था—विशेषकर निगलनेके समय। सवेरे और सन्ध्याके बाद कण्ठनालीका सङ्कोचन और गला रुकना ( सोनेके समय एकाएक गला रुकना = ओलियम वेक )। ओकाई, कण्ठमें संकोचन और कण्ठमें सूखापन एवं खाल उधड़नेकी तरह मालूम होना। सवेरे कण्ठ सूखा और मानो उसमें ठण्डी हवा घुस रही है, ऐसा अनुभव होना,—और रोगिनीको वाध्य होकर उसे बार बार निगलना पड़ता है। कण्ठमें गाढ़ा गोंदकी तरह श्लेष्मा सञ्चित होता है ( केली-बाई, बेराई, सिपा, लिसिन, मार्क-प्रोट, रास, रियुमेक्स, ऐसेरम, ऐस्पारागस )। भोजनके बाद खाँसनेपर गाढ़ा गोंदकी तरह कफ निकलता है ( केलि-कार्ब, नेट्र-कार्ब, आइरिस, हाइड्रेस्ट )। पानी और खानेकी सामग्री सरलतासे निगली जा सकती है, पर खाली निगलनेपर तकलीफ होती है (लेके,—पानी निगलनेमें तकलीफ होती है परन्तु कड़े पदार्थ निगलनेके समय आराम मालूम होता है—इग्ने )। गलेमें जलन।

**पाकस्थली।**—मुँहमें मैदमय स्वाद और लसदार भाव। रोटीके अलावा सभी तरहके भोजन और मांससे अरुचि। सिझाया हुआ अण्डा खानेकी बहुत इच्छा। खाये हुए द्रव्य आदिकी या पेशाबकी तरह स्वादवाली डकार ( खाये हुए पदार्थका स्वाद मिलो = ब्राई, हैमा, रेनान सिलिरेट, सार्सा, ड्राम्बिड, कार्बो वेज, पहले दिनके पेशाबकी तरह गन्धवाला = ऐग्नस-कैस्ट,—लहसुनके गन्धकी = ऐसाफिट,—कस्तूरीके गन्धकी = कास्टि,—सड़ी गन्ध या बदबूदार गन्ध भरी = कार्बो-वेज, ऐ-फल्, प्लम, )। बार बार खाली डकार—मिचली और प्रबल वमनोद्रेक कम करनेवाला। एकाएक ओकाई और ऐसा अनुभव होना

मानो पाकस्थली उलट गयी है ऐसी डकारें आनेपर सब अच्छा हो जाना। पाकस्थलीमें अंगुली या हाथका दबाव सहन नहीं होता। पाकस्थली पानीसे भरी मालूम होती है (केलि कार्ब, पेटि)। ठण्ढा पानी पीनेपर पाकस्थलीमें और हृदयके अगले भागमें दर्द हुआ करता है (आर्स,—बरफका पानी पीनेपर पाकाशयमें शूल=आर्स, कार्बो-वे, बरफका पानी पीनेपर पाकाशयमें दर्द=रास, जल पीनेसे पाकाशयमें शूल=सिपी, रेफ), पाकस्थलीमें डंक मारनेकी तरह दर्द (बार्बा, आर्स), पाकस्थली जकड़ जाती है (ब्रियो, बेल चिनिन-सल्फ लाई, मिनियेन्थ, मेजेर, सिकोनम,—मानो एकाएक फूल जाती है और फिर थोड़ी देर बाद एकाएक चिपक जाती है=मैग्नि,—यन्त्रणादायक सङ्कोचन=ग्रेफ, नक्स वोम, मैग-कार्ब, ओपि) मानो पाकस्थलीमें कुछ घूम रहा है (क्रोकस, कास्टि,—मानो अन्त्राशयमें कुछ हिलता है=एगरो, बोन्के-क्राम, केनाब-सेट, कामथेन, क्रोकस, कुरारी, मास्को, सेबाडि, सल्फ, थूजा) या मानो पाकस्थली उलट गयी। कभी पाकाशयमें बरफकी तरह ठण्ढापन (केप्स, हिपोमेनिस, लेक्टि-वाई) और फिर कभी ज्वालाजनक उत्ताप अनुभव हुआ करता है (फेरम, इग्नेन्सि क्रो)। पाकस्थलीसे यकृतक जलन और उत्ताप मालूम होना।

**अन्त्राशय।**—प्रत्येक बार श्वास-प्रश्वासके समय यकृतप्रदेशमें (ब्राई, पिक्रोन, क्रोटेलस) और प्लीहामें (सांस लेने=कार्बो वे, रेनान-साइलि) सलाई गड़नेकी तरह दर्द। पेट भारी और फूला और प्रत्येक बार शरीर हिलानेपर उसमें दर्द और अङ्ग—असहिष्णुता मालूम होती है (साइक्लेमेन)। गर्म पानीय पीने या खाद्यसामग्री खानेपर उदरमें नख गड़नेकी तरह दर्द। उदरामय रोगमें ऐसा दर्द मानो नाभि-प्रदेशमें कोई छुरी मार रहा है। पुट्ठेके स्थानसे लेकर अण्डकोषतक खो चनेकी तरह दर्द (मार्क)। उदरमें आध्मान वायु सञ्चय, गड़गड़ाहट और हिलना। आध्मान वायुका चलना और पेट गड़गड़ाना। बार बार बदबूदार हवा छूटना।

**सरलांत्र और मल।**—मलका कड़ापन,—मल परिमाणमें बहुत थोड़ा, कड़ा और भरपूर वेग दिये बिना नहीं निकलता, स्वाभाविक मल भी पूरा जोर दिये बिना नहीं निकलता। मलका पतलापन,—पाखाना होनेके पहले, समय और बाद छेदनेकी तरह दर्द, मलान्त्र और मलद्वारमें जलन और डङ्क मारनेकी तरह दर्द (इस्कु-हिप, नक्स)। पाखाना होनेपर मलद्वारमें दर्द और जलन मालूम होना।

ऐसा मालूम होना मानो चर्बी लिपटी हुई है। मुँहमें बहुत ज्यादा बरफकी तरह सफेद लार सञ्चय होती है ( सफेद रंगकी = आर्स, बेल, कैनाब-इन — रुईकी तरह = आर्स, नक्स-मस )। गालके भीतरवाली झिल्ली इतनी फूला करती है कि रोगी खानेके समय उसे काटे बिना नहीं रह सकता ( ऐनाई, कास्टि, इग्ने )। जीभ क्षय हुई त्वचाकी तरह मालूम होना,—मानो जल गयी है ( साइमेक्स, कोलो, हैमा, हाइड्रैस्ट, आइरिस, लोरो, लाई, प्लैट, प्रूनस, फाइटो, वेरेट-वि )। जिह्वामूलमें जलन,—जैसा धूमपानके बाद मालूम होता है। जीभमें जलन और करकराहट।

**गलेके भीतर।**—गलेमें दर्द मालूम होता है,—मानो उसमें एक कड़ा पदार्थ घुस गया था—विशेषकर निगलनेके समय। सवेरे और सन्ध्याके बाद कण्ठनालीका सङ्कोचन और गला रुकना ( सोनेके समय एकाएक गला रुकना = ओलियम येक )। ओकाई, कण्ठमें संकोचन और कण्ठमें सूखापन एवं खाल उधड़नेकी तरह मालूम होना। सवेरे कण्ठ सूखा और मानो उसमें ठण्ढी हवा घुस रही है, ऐसा अनुभव होना,—और रोगिनीको वाध्य होकर उसे बार बार निगलना पड़ता है। कण्ठमें गाढ़ा गोंदकी तरह श्लेष्मा सञ्चित होता है ( केली-बाई, बेराई, सिपा, लिसिन, मार्क-प्रोट, रास, रियुमेक्स, ऐसेरम, ऐल्यागस )। भोजनके बाद खाँसनेपर गाढ़ा गोंदकी तरह कफ निकलता है ( कैलि-कार्ब, नेट्र-कार्ब, आइरिस, हाइड्रैस्ट )। पानी और खानेकी सामग्री सरलतासे निगली जा सकती है, पर खाली निगलनेपर तकलीफ होती है (लेके,—पानी निगलनेमें तकलीफ होती है परन्तु कड़े पदार्थ निगलनेके समय आराम मालूम होता है—इग्ने )। गलेमें जलन।

**पाकस्थली।**—मुँहमें मैदमय स्वाद और लसदार भाव। रोटीके अलावा सभी तरहके भोजन और मांससे अरुचि। सिझाया हुआ अण्डा खानेकी बहुत इच्छा। खाये हुए द्रव्य आदिकी या पेशाबकी तरह स्वादवाली डकार ( खाये हुए पदार्थका स्वाद मिलो = आर्द्र, हैमा, रेनान सिलिरेट, सार्सा, डाम्बिड, कार्बो वेज, पहले दिनके पेशाबकी तरह गन्धवाला = ऐग्नस-कैस्ट,—लहसुनके गन्धकी = ऐसाफिट,—कस्तूरीके गन्धकी = कास्टि,—सड़ी गन्ध या बदबूदार गन्ध भरी = कार्बो-वेज, ऐ-फ्ल, प्लम, )। बार बार खाली डकार—मिचली और प्रथम वमनोद्रेक कम करनेवाला। एकाएक ओकाई और ऐसा अनुभव होना

मानो पाकस्थली उलट गयी है दो डकारें आनेपर सब अच्छा हो जाना। पाकस्थलीमें अंगुली या हाथका दबाव सहन नहीं होता। पाकस्थली पानीसे भरी मालूम होती है ( केलि-कार्ब, ग्रेटि )। ठण्डा पानी पीनेपर पाकस्थलीमें और हृदयके अगले भागमें दर्द हुआ करता है ( आइरिस ,—बरफका पानी पीनेपर पाकाशयमें शूल=आर्स, कार्बो-वे, बरफका पानी पीनेपर पाकाशयमें दर्द=रास, जल पीनेसे पाकाशयमें शूल=मैन्सी, रैफ ), पाकस्थलीमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द ( बार्बा, आर्स ), पाकस्थली जकड़ जाती है ( ऐल्यू, बेल, चिनिन-सल्फ, लाई, सिनियेन्थ, सेजीर, निकोलम,—मानो एकाएक फूल जाती है और फिर थोड़ी देर बाद एकाएक चिपक जाती है=मैसि,—यन्त्रणाजनक सङ्कोचन=ग्रेफ, नक्स वोम, मैग-कार्ब, ओपि ) मानो पाकस्थलीमें कुछ घूम रहा है (क्रोकस, कक्यू,—मानो अन्त्राशयमें कुछ हिलता है=एरण्डो, कैल्के-फास, केनाब-सैट, कानवैल, क्रोकस, क्रुरारी, साइक्ले, सेबाई, सल्फ, थूजा ) या मानो पाकस्थली उलट गयी। कभी पाकाशयमें बरफकी तरह ठण्डापन ( कोल्च, हिपोमेनिस, लेक्टि-वाई ) और फिर कभी ज्वालाजनक उत्ताप अनुभव हुआ करता है ( फेरम, हूनेन्थि क्रो )। पाकस्थलीसे वक्षतक जलन और उत्ताप मालूम होना।

**अन्त्राशय।**—प्रत्येक बार श्वास-प्रश्वासके समय यकृतप्रदेशमें ( ब्राई, ऐकोन, क्रोटेलस ) और प्लीहामें ( साँस लेने=कार्बो वे, रैनान-बाइलि ) सलाई गड़नेकी तरह दर्द। पेट भारी और फूला और प्रत्येक बार शरीर हिलानेपर उसमें दर्द और स्पर्श—असहिष्णुता मालूम होती है ( साइक्लेमेन )। गर्म पानीय पीने या खाद्यसामग्री खानेपर उदरमें नख गड़नेकी तरह दर्द। उदरामय रोगमें ऐसा दर्द मानो नाभि-प्रदेशमें कोई छूरी मार रहा है। पुट्ठेके स्थानसे लेकर अण्डकोषतक खीचनेकी तरह दर्द (मार्क )। उदरमें आध्मान वायु-सञ्चय, गड़गड़ाहट और हिलना। आध्मान वायुका चलना और पेट गड़गड़ाना। बार बार बदबूदार हवा छूटना।

**मलांत्र और मल।**—मलका कड़ापन,—मल परिमाणमें बहुत थोड़ा, कड़ा और भरपूर वेग दिये बिना नहीं निकलता, स्वाभाविक मल भी पूरा जोर दिये बिना नहीं निकलता। मलका पतलापन,—पाखाना होनेके पहले, समय और बाद छेदनेकी तरह दर्द, मलान्त्र और मलद्वारमें जलन और डङ्क मारनेकी तरह दर्द ( इस्कु-हिप, नक्स )। पाखाना होनेपर मलद्वारमें दर्द और जलन मालूम होना।

**पेशाब**।—बार बार पेशाबका प्रबल वेग, कूथन और थोड़ा पेशाब। मूत्राशयपर दबाव मालूम होना ( ऐकोन, लिलि-टाइ, नक्स-वोम, ऐ-फास-पल्स ), पेशाबकी धार पतली ( इयुपेट-पर्पि, जिङ्कोलैंड )। पेशाब फीका और बहुत ज्यादा परिमाणमें और पेशाबके कुछ बाद ही धुएँकी तरह तली जमती है। पीली आभा लिये पेशाब ( आर्स, केम्फो, चेलिडो, केलि-कार्ब, ऐ-नाइ, बैरेट, फेलैन )। गदला पेशाब,—तली कीचकी तरह ( ऐमोन-म्यूर, बार्बा, चिनिन-सल्फ, सिपि, सफेद आभा लिये कीचकी तरह तली=इयुपेट, पार्फोल )। पेशाबके समय जलन। मूत्रमार्गमें खुजली ( सल्फ, निडम, पेट्रोसेल, थूजा, एपिस, बोवि, कोपेबा, इण्डिगो, केली-म्यूर )।

**पुं-जननेन्द्रिय**।—शिश्नमें खींचने, बेधने या छूरी मारनेकी तरह दर्द। शिश्न-मूलमें जलन और डंक मारनेकी तरह दर्द ( बार्बा,—बैठने या चलनेके समय=मैग-सल्फ—पेशाब करनेपर=ब्रैकि-ग्लोट, रैप )—तीसरे पहर। अण्ड-कोष या शुक्ररज्जुमें खींचनकी तरह दर्द ( चेलिडो, हैमा, हिपोम, नैट्र-कार्ब,—बाएँ अण्डकोषमें=ऐग्नास्टि, दाहिने अण्डकोषमें=ऐनागैल )। अण्डकोषकी सूजन और पीछेकी ओर खिंचना ( क्लिमैट, नक्स, कैन्थ, प्लम्ब, स्ट्रैमोन ) और उसमें बहुत दर्द ( ऐ-नाइ, रोडो, क्लिमैट )। मूत्राधार मुखशायी ग्रन्थिके भीतर दबाव मालूम होना। रातमें लिङ्गमें कड़ापन और वीर्यस्खलन (अरम-मेट, केली-ब्रोम)। अण्डकोष मानो कोई पकड़कर बड़े जोरसे ऊपरकी ओर खींच रहा है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय**।—असमयमें ऋतु होना,—बहुत थोड़े परिमाणमें काले रंगका रक्तस्राव होता है ( इग्ने, केलि फास, लैके, मैग-कार्ब, नक्स-वोम, पल्स, सल्फ—काला जमा हुआ=कक्यु )। स्राव आरम्भ होनेके पहले और स्रावके समय तलपेट और कमरमें छेदनेकी तरह और माथेके बाएँ पार्श्वमें और मूर्द्धा-देशमें असह्य बेधनेकी तरह दर्द और हाथ तथा पैरमें शिथिलता मालूम होना। ( आर्त्तव स्रावके समय कमरमें भयङ्कर यन्त्रणा=जैन्थक्स )। प्रदर,—स्राव रसकी तरह श्लेष्मामय ( कक्यु, टैबाक—श्लेष्मामय=सिपि ऐल्यू, आर्जेण्ट-नाई, कोलोफिल, कक्स, कोना, ग्रैफ, हिपोजिन, हाइड्रैस्ट, पेट्रोल, पोडो, पल्स )।

**श्वास-यंत्र**।—स्वर-भंग और कण्ठमें रुखड़ापन ( ऐमोन-कार्ब ) और इसी वजहसे सूखी और छातीको फाड़ डालनेवाली खाँसी आती है ( नैट्र-सल्फ,

डो), स्वरभंगकी वजहसे ऊँची आवाजसे बात नहीं कर सकता (फास, ादि)। चित्त होकर सोनेपर श्वास प्रश्वासमें बाधा पड़ जाती है,—मानो फुसफुस संकुचित हो गया है (हाइपिर, लाई), करवट बदलनेपर फिर नहीं ता। सीढ़ी चढ़नेके समय छातीमें दबाव मालूम होता है—उदराध्मानकी वजहसे (कार्ब, सेनेगा)। वक्षमें इस तरहका दर्द मानो रगड़ खा गया (एपिस, पल्स, नेट्र म्यू, आर्नि, स्ट्रैन, रैनान सिलिरेट)। वक्षके ऊपरी ंशमें और वक्षोस्थिके पास मानो जलती हुई सुई गड़ रही है (सुई गड़नेकी ह=स्पाइजि, नोकीली सलाई गड़नेकी तरह=ब्राई, केली कार्ब, नक्स-मस, ाम, बल्बो)। दाहिने कक्ष या बगलके भीतरसे होकर वक्षके भीतर लाई गड़नेकी तरह दर्द, अंसास्थि प्रदेशमें नोकीली सलाई गड़नेकी तरह , बाएँ स्तनके नीचे सलाई गड़नेकी तरह दर्द (ऐक्टिया-रेसि, केलि कार्ब, सिन)। खड़े रहनेकी अवस्थामें स्तनमें तेज बेधनेकी तरह दर्द,—दर्द मनेकी ओर फैलनेवाला (कोना, फेलैन), पैरका पसीना रुकनेकी वजहसे ास-रोग (सल्फ, साइलि)।

**प्रत्यङ्ग आदि** ।—गर्दन और पीठमें दर्द और अंगोंका सहन न होना, कड़न और कसावटका भाव। माथा उठानेके समय गलेको कशेरुका मानो ती रहती है (निकोलम—माथा झुकानेपर=ऐगार, गर्दन हिलानेपर= लिडो, पेट्रोल), गलेके दाहिनी ओरकी पेशीकी खींचन और अकड़न, गर्दन लानेपर बढ़ती नहीं है, परन्तु छूनेपर दर्द अधिक मालूम होता है। बाएँ नके पीछे पीठमें महीन सुई गड़नेकी तरह दर्द। त्रिकास्थिमें कभी कभी उष्ण टपक और दबानेकी तरह दर्द। झुकनेके और बैठनेके समय कमरमें ऐसा मानो मोच आ गयी है। ऊरु और जानुके पिछले भागमें खींचन मालूम ना, मानो कण्डरा (पेशीका शेष भाग) सब संकुचित हो गया है (ऐमोन-, कास्टि)। चलनेके समय दोनों पैर अकड़े (इयुपेट, ग्रार्फ)। पैरके चे सुई गड़नेकी तरह अनुभव होना। दोनों पैरकी अंगुलियोंमें ऐंठन ती है पैरकी बड़ी अंगुलीमें ऐसा दर्द मानों जखम हो गया है—विशेषकर उके पास, हाथकी अंगुलीमें टनक और सुनता मालूम होना।

**निद्रा** ।—दिनमें सोनेकी प्रबल इच्छा, बार बार जम्हाई और अंगड़ाई साथ—विशेषकर सन्ध्याके भोजनके बाद। सवेरे गहरी नींद। रातके न्तिम भागमें नींद खुल जाती है, फिर नींद नहीं आती।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—निर्मल वायु सेवन लिये चलनेपर सर्दी मालूम होना। समूचा मार्या निम्नाङ्ग बहुत ठण्डा मालूम होता है। सिहरावन—घरके भीतर रहनेके समय=चूल्हेके पास रहनेके समय और बाहरसे गर्म घरमें प्रवेश करनेपर। निर्मल वायु सेवनके लिये चलनेपर शरीरका स्वाभाविक उत्ताप बढ जाया करता है। माथा, वक्ष और हाथमें पसीना निकलना, और कभी कभी थोडी देरके लिये उत्ताप पैदा हो जाना। भोजनके समय पसीना। ( आर्जेण्ट-मेट, ऐ-बेञ्जो, नेट्र-म्यू )।

**उपशम।**—रगडने या मलनेपर, हाथ-पैर फैलानेपर, या अंगडाई लेनेपर, निर्मल वायु लगनेपर, ठण्डे पानीसे धोनेपर, करवट बदलनेपर, दबानेपर, और पेय या भक्ष्य द्रव्य निगलनेपर।

**वृद्धि।**—गर्म घरमें, साध्य भोजनके बाद, शब्दसे, चित होकर सोनेपर, खाली घूंट लेनेपर, शरीर हिलानेपर, मानसिक परिश्रमसे, गर्म चीजें पीनेपर, तीसरे पहर और ऋतु-स्रावके पहले, समय, और बाद।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—कैम्फोरा, नक्स-वोमिका, ओपियम।

**सदृश।**—ऐगार, आर्स, कार्बो-वे, जेलस, इग्ने, फास, पल्स, निकोलम, केली-कार्ब, ऐ-बेञ्जोइक, सिलि, सल्फ, नेफथेलिन, सिपा, कोकस, काक्युलस।

**तुलनीय।**—सर-दर्दके साथ पेशाबकी अधिकता—इग्ने, जेल्स, पलकोंका सकोचन—ऐगारि, ठण्डा पानी पीनेपर पाकाशयका विकार—आर्स, फास, कार्बो-वेज। अण्डकोषमें दर्द—पल्स। सर्दी—सिपा। माथा सुन्न—ग्रेफाइ। विषाद—पल्स, पेशाबके समय जलन—कास्टिक, लैके। सुई गडनेकी तरह दर्द—केलि कार्ब, तलपेटका हिलना—कोकस। पैरका पसीना रुकना—साइलि। सन्धिमें कड कड आवाज—बेन-ऐसिड।

**शक्ति।**—३रे दशमिकसे १०० शततमिक क्रम।

## ओलियम जिकोरिस ऐसिलाई।
## ( OLEUM JECORIS ASELLI )

**दूसरा नाम।**—काड लिवर आयल ( काड-वगैरह मछलीके यकृतका तेल )।

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—इसका विचूर्ण और तरल क्रम तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक हैं,—ग्रन्थियोंकी बहुतसी बीमारियाँ, केश झड़ना, रक्त स्वल्पता, खूनकी कमी, दमा, हड्डियोंकी बीमारी, मूत्रग्रन्थिकी बीमारी, फोड़े, कब्जियत, सर्दी, खाँसी, बहुत अधिक स्राव, दुबलापन, ज्वर, नासूर, गलगण्ड, केश बढ़नेमें गड़बड़ी, सद-दर्द, हृत्कम्पन, सविराम ज्वर, सन्धियोंका कड़ापन और चारों ओर फोड़े, नासूर, यकृतकी बीमारी, कटिवात, यक्ष्मा या क्षय काश, फेफड़ेका प्रदाह, आमवात, दाद, गठिया, गण्डमाला दोषयुक्त आँखोंका प्रदाह, अनिद्रा, दृष्टिका विकार इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—फेफड़ा और यकृतकी नाना प्रकारकी बीमारियोंमें इससे बहुत लाभ हुआ करता है। सूखी, छातीको फाड़नेवाली खाँसी, रातके समय खाँसी, सफेद या पीले रंगके गन्दे गोंदकी तरह श्लेष्मा मिली खाँसी, वक्षमें तेज दर्दकी वजहसे स्पर्शका सहन न होना—विशेषकर खाँसनेपर वक्षमें जगह जगह तेज सलाई गड़नेकी तरह दर्द, वक्षके बीचसे पीठ तक जलन और जगह जगह पर जलन इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण हैं। इससे पैदा हुई खाँसी शीत और जलीय वायु लगनेपर बढ़ जाया करती है। इसके अलावा, इसके द्वारा विलेपी या क्षय और सविराम दोनों तरहके बोखार आराम हो जाया करते हैं, सन्ध्याके समय ज्वर बढ़ता है और तलहत्थीमें जलन होती है, शीत पीठके ऊपरसे नीचेकी ओर उतरा करता है और दोनों पैर लगातार बरफ जैसे ठण्डे रहते हैं। रोगीको बहुत जाड़ा मालूम होता है और वह शीतसे कातर रहता है, प्लीहाके भी नाना प्रकारके विकार पैदा हो जाते हैं और बोखार पैदा होनेपर खाँसी घट जाती है, शीतावस्थाके पहले और समय प्यास रहती है। यकृतके भीतर, यकृत प्रदेशमें स्पर्श-कातरता

पैदा करनेवाला दर्द, ऐसी स्पर्श असहिष्णुता इसका एक प्रकृतिगत लक्षण है, और यह स्पर्शकातरता कण्ठ, वक्ष, अन्नाशय, डिम्बाधार, प्रत्यङ्गकी सन्धियों और पीठमें भी अनुभव हुआ करती है। मेरुदण्डके प्रदाहसे पैदा हुई मेरुदण्डकी स्पर्श-असहनीयता इसकी क्रियाका अन्यतम परिणाममात्र है। स्राव आदिका पीला होना इसकी क्रियाका अन्यतम विशेषत्व है। जैसे श्लेष्मा पीले रंगका, जीभका लेप पीले रंगका, गलक्षतरोगमें गलेके भीतरसे निकला हुआ श्लेष्मा और प्रदरका स्राव सभी पीले रंगका होता है। शोषण क्रियाकी कमी, खूनकी कमी, दुबलापन, शरीरमें स्वाभाविक उत्तापका न रहना, बच्चोंको दूधका सहन न होना, ललाटमें और दाहिनी आँखके ऊपर सरदर्द, खाँसनेपर ऐसा मालूम होता है मानो माथा फट जायगा, चेहरा लाल, रातको मूख रहनेपर भी दुबलापन, बदबूदार साँस, सोनेपर बाधाप्राप्त श्वासप्रश्वास, पाखाना होनेके समय मूत्रनलीमें जलन और उससे श्लेष्मा निकलना वगैरह कई इसके अव्यर्थ-सिद्धिप्रद लक्षण हैं। इस तेलका प्रधान उपकरण "आयोडम" है इसलिये इसके बहुतसे लक्षण आयोडमके लक्षणकी तरह हैं।

## लक्षणावली।

**मन।**—स्नायविक उत्तेजना और सारे शरीरमें गड़बड़ी मालूम होना। रोगिनीको ऐसा मालूम होता है कि उसमें चित्तविकार पैदा हो गया है ( ऐल्यू, इयुपेट, पार्फील, केल्के, इग्ने, आयोड, केली-ब्रोम, लैक-कैन, ऐक्टिया )। अपने सम्बन्धमें अन्य पुरुषकी बातें करता है—जैसे "मैं न खाऊँगा" "मैं न जाऊँगा"के बदले "वह न खायगा, वह न जायगा" कहता है। चिड़चिड़ा स्वभाव।

**मस्तक।**—भ्रम। ललाटमें धीमा धीमा दर्द। बाएँ और दाहिने कन्धे से कनपटीतक लगातार दर्द अनुभव होना। दाहिनी भौंके भीतरी प्रदेशमें बहुत दर्द,—मानो अस्थिवेष्टमें दर्द अनुभूत होता है। खाँसनेपर माथेमें ऐसा धक्का मालूम होता है मानो माथा फट जायगा ( ब्राई, कैप्स, नेट्र-म्यू, स्क्विला )। सरके पिछले भागसे ललाटतक फैलनेवाला दर्द ( सेङ्गिनि, साइलि, स्पाइ ) और मिचली। कानसे बदबूदार पीवका स्राव।

**आँख।**—दोनों आँखें फूली ( गुयायेक, रास, एपिस, आर्स, हिप, इग्न, मेग-कार्ब, वेस्पा )। आँखोंसे काम लेनेके समय आँखमें दर्द हुआ करता

है ( कार्बो-वे, मार्क )। निर्मल वायु सेवनके लिये चलनेके समय आँखसे पानी गिरता है, बाईं आँखमें इतना भार मालूम होता है, कि रोगी उसे खोलकर नहीं रख सकता ( कास्टि, ग्रैफ, कार्डियुअस-मेरी, सिपी, क्रोलोफिल, जेल्स, लैक डिफनो, माइरि, सेरिफ, मार्क-पेरेन )। ज्वर रोगमें जाड़ा मालूम होनेके समय दृष्टिहीनता। सभी चीजें लाल दिखाई देती हैं ( कैप्स, सैगसिन, साइक्यूटा )।

**नाक।**—सूखी सर्दी, खाँसी और बार बार छींक। नाकसे पतली सर्दीका स्राव, स्वरभङ्ग और वक्षमें खाल उधड़ जानेकी तरह मालूम होना; पुरानी सर्दी और पीनस ( ऐसो-फिट, अरम-म्यू-नैट, केली-कार्ब, सिपि, पल्स )। ऋतुस्राव रुक जाना रोगमें निद्रित अवस्थामें नाकसे खूनका स्राव होता है ( विरेट—रज स्रावके बदले=ब्राईं, लैके—स्राव रुकजानेकी अवस्थामें=ब्राईं, क्रोना, जेल्स, पल्स )।

**मुखमण्डल।**—चेहरा लाल। क्षय हुए दाँतसे बदबू निकलती है। जीभ—पीला, गाढ़ा लेप चढ़ो। मुँहमें नीरसता और सूखापन मालूम होना, कफ निकालनेके समय कण्ठमें ऐसा मालूम होना मानो लवा क्षय हो गयी है। पुराना गलेका जखम, वनगम पीले रंगका। कण्ठमें खुजली। हिल्ल ग्रन्थि फूली हुई ( आयोडम, स्पञ्जिया, थाइराइडिनम )।

**पाक और अन्त्राशय।**—अस्थि विकार रोगके बाद बच्चेको राक्षसी भूख ( ऐब्रोट, आयोड, नेट्र-म्यू, सेनिक, सोरा, टियुबरक्युलिन )। अरुचि, दूध पचा नहीं सकता ( इथ्यू, कैल्के, मैग कार्ब )। कम्प या जाड़ा मालूम होनेके पहले और समय प्रबल और तेज प्यास। मिचली और वमन, —जाड़ा छूटनेके बाद तीते और खट्टे स्वाद मिली, पित्त और श्लेष्माकी कै होती हैं ( इयुपेट-पार्फोल )। शीतके समय वमन। पाकस्थलीमें जलन ( आर्स, कैप्स, कार्बो-वेज ); कभी कभी भार मालूम होना ( नक्स, सल्फ, नेट्र-म्यू, लोबेल-इन )। यकृत प्रदेशमें स्पर्शका सहन न होना और भार मालूम होना, व्यायाम करनेपर बढ़ जाना, अंगुलीसे दबानेपर वहां ऐसा दर्द होता है मानो फोड़ा हो गया है ( एपिस, बेल, कार्बो-वेज, चेलिडो, सिङ्को, मार्क, नेट्र-सल्फ, फास, साइलि )। उदरके दाहिने पार्श्वमें भार पैदा करनेवाला दर्द और उसके साथही ऐसा मालूम होना मानो दाहिना बाहु अवश और सुन्न हो गया है

(चेलिडो, मैग-म्यू, सिपि)। प्लीहामें टपककी तरह दर्द, सांस लेने और छोडनेके समय और खाँसनेपर प्लीहामें दर्द हुआ करता है और अंस फलकके शिखरदेशमें दर्द मालूम होता है,—विशेषकर सविराम ज्वरमें शीतावस्था छूटनेपर। प्लीहा प्रदेशमें चिलक मारनेकी तरह दर्द। मध्यान्त्र क्षय रोग (कैल्के, बेराइ, ओलियेन)। पाखाना पतला—रातमें और सवेरे, सविराम ज्वर रोगमें शीतावस्थामें पाखाना कडा होना,—मल बडा और गाँठ, गाँठ—गाँठ सब आपसमें एक दूसरीसे जुडी रहती हैं (ग्रेफ, हाइड्रैस्ट)।

**पेशाब**।—यकृतमें दर्द होनेपर मूत्र-ग्रन्थिमें भी दर्द हो जाता है, रोज सवेरे पाखाना होते समय मूत्रनलीसे श्लेष्मा निकलता है और जलन हुआ करती है। पेशाब तेजीसे सञ्चय होना। ईंटके चूरकी तरह तली जमना।

**स्त्री-जननेन्द्रिय**।—बहुत दिनोंतक मासिक ऋतुस्राव न होना। (नैट्र-म्यू, केली-कार्ब), रजःस्रावकी अधिकता। दोनों डिम्बाधारमें दर्द। बाधक। प्रदर,—स्राव पीला, कमर बहुत ही क्षीण।

**श्वासयंत्र**।—खांसी,—सवेरे प्रकोपका बढ जाना,—वक्षके ऊपरी अंशके बीचमें खुजली और कलेजा धडकना, दिनरात ओकाई आती है और प्रचण्ड खांसी आती है, बाहु उठानेपर वक्षमें सुई गडनेकी तरह दर्द मालूम होना और खासी पैदा हो जाना। वृद्धि=जलीय तर हवा लगनेपर (कार्बो), रातमें सोने बाद—खाँसीकी वजहसे नींदमें व्याघात पैदा हो जाता है (हायो, आर्स, सल्फ), समस्त दिवस श्लेष्मा पतला और सरल रहता है, ठण्डी जलीय हवा लगनेपर खांसी पैदा हो जाती है, रोगी दुबला-पतला हो पडता है (ऐसिड-ऐसेट, ऐ-नाइ, ऐन्थ्रा,), उपशम=बोखार आ जानेपर। कफ पीला, नमकीन, डोरीकी तरह कडा, कडा और सफेद रंगका, खून मिला श्लेष्मा। कलेजेमें धडकनकी बीमारीमें श्वास प्रश्वास क्षीण रहता है। उत्ताप रहनेपर वक्षमें दबाव मालूम होना। वक्ष और कटि क्षीण,—विशेषकर इस अङ्गके बायें पार्श्वमें। समूचा वक्षस्थल या वक्षस्थलके केवल बीचके अंशमें बहुत दर्द मालूम होता है और स्पर्श सहन नहीं होता—इसके साथही कलेजा फाड डालनेवाली खाँसी और दोनों पृष्ठफलकोंके बीचके अंशमें दर्द—दाहिने पार्श्वमें अधिक, खाँसी रोगमें वक्ष और पाकस्थलीमें स्पर्श सहन नहीं होता। बाएँ वक्षमें वजन और उत्ताप मालूम होना, खाँसनेपर वक्ष भेदकर पीठतक

जलन और उत्ताप मालूम होता है। खाँसनेपर वक्षके ऊपरी अंशमें दर्द होता है ( बाईं ओरके ऊपरी अंग में=ऐ-क्रोमिक )। फेफड़ेका प्रदाह, दोनों फेफड़ोंके गाँसों पर बीमारीका हमला होता है। निचला वक्ष भेदकर पृष्ठदयके ऊपर और नीचे तेज दर्दकी वजहसे श्वास-प्रश्वासमें व्याघात पैदा हो जाता है, बाएँ वक्षमें तेज शलाका वेधनेकी तरह दर्द और ऐसा मालूम होना, कि त्वचा च्युत हो जाती है। यक्ष्माकास।

हृत्पिण्ड।—खाँसीके साथ कलेजा धड़कना ( कैल्के, नेट्र-म्यू, मोरिन, फस, सल्फ, ऐगार, आइबेरिस,—विशेषकर बाएँ पार्श्वमें सोनेके समय,=फस )। सारे शरीरमें चींटी रेंगनेकी तरह अनुभव होनेके साथ हृत्पिण्डके भीतर चारों ओर खून दौड़ जाता है। एकाएक हृत्पिण्डमें सूक्ष्माग्र शलाका वेधनेकी तरह दर्दका अनुभव होना ( ब्राई, कैलि-कार्ब, स्पाई )।

प्रत्यङ्गादि—पीठसे गलेतक बहुत स्पर्श कातरता। मेरुदण्डकी उत्तेजना रोगमें उसमें बहुत दर्द होता है और स्पर्श सहन नहीं हुआ करता। त्रिकास्थि से लेकर माथेके पिछले भाग तक स्पन्दन या अस्थिरता अनुभव होना। त्रिकास्थि क्षीण और उसमें थोड़ा थोड़ा दर्द होता है,—मलनेपर घटना, चलनेमें तकलीफ होती है और यह तकलीफ क्रमशः बढ़ जाया करती है। कोहनी और जानु-सन्धिमें लगातार दर्द और स्पर्शका सहन न होना, हाथ पैरोंके सिकोड़ने और फैलानेमें असह्य दर्द होता है। कन्धेमें वातका दर्द। ग्रीवामें दर्द, दोनों हाथ सूखे और नीरस हो जाया करते हैं। बाएँ नितम्बके भीतरकी ओर मलद्वारके पास लगातार फोड़ा निकलना और उससे पीबका स्राव होना। जङ्घा सन्धिका प्रदाह। टखनेसे या पैरकी झुनझुनीवाला वात या स्नायुशूल, रोगवाला पैर दुबला हो जाया करता है ( प्लम्ब ), रोगी जीर्ण-शीर्ण और रक्त-शून्य, उजला और शरीरमें स्वाभाविक उत्ताप नहीं रहता है। जानु-सन्धिकी सफेद सूजन ( ऐपिट-क्रूड, कैल्के, आयोड, लाई, रास )। बायें पैरमें वातका दर्द। हाथ पैरकी सन्धियोंके चारोंओर नासूरका घाव ( सिलि )। दोनों पैरोंमें स्पर्शका एकदम सहन न होना। दोनों पैर लगातार बरफकी तरह ठण्डे।

त्वचा।—रातमें शय्यामें सोनेके समय उत्तेजना, सारा शरीर लाल हो जाता है,—सवेरे—घटना। लाल खसड़ेकी तरह खुजली निकलनेपर सब

लक्षणोंका घट जाना। नाना प्रकारके उद्भेद निकलना। श्लेष्मा आदिकी वजहसे होनेवाले जखम आदिसे बहुत ज्यादा पीवका स्राव। गालपर छेद कर देनेवाला सड़ा घाव ( वेराई, हाइड्रोकोट, आर्स, थूजा, ऐ-कार्बोल, ऐ नाई, हाइड्रेस्ट )। मीन-शल्किका या मछलीके चोंयटेकी तरह पपड़ी जमनेवाला घाव ( थाइरायडिन, मिडोरिन, हाइड्रोकोट, सिफिलिन, नेट्र-कार्ब, लैक कैन )।

**ज्वराधिकारमें** ।—हमेशा शीत मालूम होना ; रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसे लगातार सर्दी लग रही है। सरके पिछले भागसे पीठ होकर शीत उदरकी ओर सञ्चारित होता है। रात्रिमें ३ बजनेके समय कम्प या शीत पैदा हो जाता है ( थूजा ) या संध्याके समय,—छः घंटेतक सामान्य दस्त के और नाभि-प्रदेशमें आक्षेपिक वेदना। शय्यामें सोनेके समय जाड़ा मालूम होना और इसके बाद ही उत्ताप पैदा हो जाना—गर्म घरमें बढ़ना, ज्वालाजनक उत्ताप। रह रहकर उत्ताप पैदा हो जाना, रोज रातमें बोखार और चित्तकी चंचलताकी वजहसे नींद न आना। दो दिनका अन्तर देकर सविराम ज्वर। बोखार छूटनेपर बहुत पसीना निकलना--विशेषकर माथेमें, गलेमें और दोनों बाहुओंमें, पसीनेमें तेलकी, गन्ध। दिनभर पसीना हुआ करता है।

**वृद्धि** ।—छूनेपर, शरीर हिलानेपर, सोनेबाद खाँसनेपर, शीतल या जलीय वायु या सर्दी लग जानेपर।

**उपशम** ।—दबानेपर, बोखार आनेबाद ( खाँसी ) और सवेरे।

**सम्बन्ध** ।—**प्रतिविष या दोषघ्न** ।—आइरिस-वार्सि ( डा० क्लार्क )

**सदृश** ।—आयोडम, फास, सल्फ्रिया, कोलस्टोरिनम, वेसिलिन, ऐब्रोट, सेनिका, सार्सा, नेट्रम-म्यू, थूजा, नक्स, नेट्रम-स, ऐरेनियोड, जेल्स, ओपि, कोप्स, इथ्यू, मैग-कार्ब, कैल्को।

**तुलनीय** ।—क्षय—फास, दाद और दुबलापनमें—फास्को, वेसिनि। दुबलापन और भूखमें—आयोड। दूध सहन न होनेमें—इथ्यूजा, कैल्के, लैके।

**शक्ति** ।—१ म दशमिकसे ३ रा दशमिक विचूर्ण।

---

## ओलियम सेण्टेलम ।

## ( OLEUM SANTALUM )

**प्रस्तुत प्रक्रिया ।**—यह सफेद चन्दनके तेलसे तैयार होता है। विचूर्ण और तरल क्रम ।

**उपयोगिता और आभास ।**—श्वासप्रश्वास यन्त्रके मध्यस्थित श्लैष्मिक झिल्लीके सभी रोगोंमें इसका फायदा प्रसिद्ध है,—विशेषकर प्रमेह रोगमें और मसानेके दर्दमें यह बहुत लाभदायक है।

### लक्षणावली ।

**श्वासयन्त्र ।**—लगातार कलेजा फाड़ डालनेवाली खाँसी पर कफ नहीं निकलता। विलियम बोरिकका कथन है '—चीनीपर दो एक बूंद दवा डालकर सेवन करनेसे खाँसी बन्द हो जाती है।

**पुं० जननेन्द्रिय ।**—यन्त्रणा जनक लिङ्गोच्छ्वास और लिंगमुण्डको ढकनेवाली झिल्लीकी सूजन। विटपदेश ( pubes ) में गम्भीर दर्द।

**पेशाब ।**—मसानेमें तेज दर्द—रोगी यदि खड़ा हो तो उसे वाध्य होकर बैठ जाना पड़ता है, बैठनेपर कुछ घटना। मूत्रनालीके दरवाजेपर अकसर जलन, उत्तेजना, सूजन और लाली प्रकट हुआ करती है। पेशाबकी धार पतली और प्रवाह बहुत धीमा। मूत्रनालीके गातमें एक गोला दब रहा है, ऐसा मालूम होना, खड़े होनेवाली अवस्थामें बढ़ना। मूत्रनालीकी पुरानी सर्दी या प्रमेह,—स्राव गाढ़ा, पीली आभा लिये, जमा और श्लेष्मामय। पुराना मेह रोग—बहुत ज्यादा, यन्त्रणा रहित, गाढ़ा और पीली आभा लिये या हरे रंगका स्राव।

**शक्ति ।**—दो से १० बूंद तेल या मूल अर्क या प्रथमसे तृतीय दशमिक विचूर्ण।

---

## ओनिस्कस एसेलस।
## ( ONISCUS ASELLUS )

**दूसरा नाम।**—काम-उड-लाउस।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—एक तरहकी जीवित दीमकसे अरिष्ट तैयार हुआ करता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—शूल, मृगी, रक्त-कास, मूत्रकृच्छ्रता, दांतका दर्द इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—इसके पेशाब लानेवाले गुणकी वजहसे उदरी और शोथ रोगमें और वायुनलीकी सर्दीकी वजहसे उत्पन्न श्वास रोगमें भी फायदा होता है। इसके साथ दूसरे तीन कीटोत्पन्न-औषध अर्थात कैन्थरिस, साइमेक्स और एपिसका विशेष सादृश्य दिखाई देता है और ओनिस्कसकी लक्षणावली पर ध्यान देनेपर उस सादृश्यका पता लगता है। इसके कई प्रधान निर्णायक-लक्षण ये हैं:—चेहरा-म्लान और उन्माद बताने वाला तथा बार बार वमन होता है। (२) कब्जियत और मलान्त्रकी प्रबल सङ्कोचनके कारण वृथा ही वेग या कूथन। (३) मूत्रनलीमें छेदनेकी तरह तकलीफ और जलन। (४) माथेसे आंख और आंखसे नाकतक दर्द। (५) अन्ननली और पाकाशयमें सङ्कोचन, (६) मलद्वारमें जलन, (७) परिश्रमसे उदासी, आलस्य और बार बार लिङ्गमें कड़ापन, (८) खांसनेपर खून मिला कफ निकलता है, (९) बार बार जम्हाई और अङ्गड़ाई या हाथ पैरोंकी खींचन।

### लक्षणावली।

**मस्तक।**—माथेमें बेचैन करनेवाला भार मालूम होना (कैमो)। दाहिने कानके पीछेवाले चुचुकास्थि-प्रदेशमें इस ढंगका दर्द मानो गड्ढा खोदा जा रहा है और धमनियोंमें टपक (कैप्स, साइलि, पोथस, ग्लोनो)। आंखके ऊपरी प्रदेशमें और नाकके बगलमें यन्त्रणाजनक दबाव मालूम होना, पहले बाएं पार्श्वमें फिर दाहिने पार्श्वमें अनुभव होता है (दाहिनी आंखके

ऊपरी प्रदेशमें नाककी जड़में दबाव मालूम होना—इग्ने )। नासा-मूलमें यन्त्रणाजनक दबाव मालूम होना ( ऐनाम्बिरम, ऐ-वेन, बेप्टी, हायो, कैलि-बाई, मैग्सि, टिलि-ङ्किकोल, पल्स, थिरिड )। चेहरा म्लान और उन्मत्तता बताने वाला ( ऐपिस, ऐक्टिया, आर्स, स्ट्रैमोन )। अन्ननलीका सङ्कोचन, मानो तुरन्त, उसका छेद रुक जायगा। खाँसनेपर खून मिला बलगम निकलता है ( कैन्थ, टैरेण्ट, आर्स-आयोड, जमा हुआ खून निकलता है = ऐ-फलू। )

**पाक और अंत्राशय।**—मिचली और पाकस्थलीके आगम द्वारमें लगातार दबाव मालूम होना ( फास )। लगातार वमन ( कैन्थ, इपिकाक, लैक-डिफलो, इग्नेग्सि, प्रम्ब, वेरट-वि ), प्रबल अन्त्रशूल रोगमें उदरका वायु की वजहसे फूलना और कसावटका भाव। प्रबल मल वेग और पाखाना जाते ही पानीकी तरह पतला पाखाना होना। मलद्वारमें जलन। मूत्राशय और मलांतमें सङ्कोचन और कूथन और पाखाना, पेशाब रुकना। बहुत अधिक शारीरिक चञ्चलताके साथ मूत्रनलीमें छेदने या काटनेकी तरह दर्द।

**पुं०-जननेन्द्रिय।**—परिश्रमसे अनास्था और बार बार लिङ्गोच्छ्रास या लिंगोद्रेक।

**श्वासयन्त्र।**—खाँसनेपर खून मिला बलगम निकलना ( आर्जेण्ट-नाई, फेरम, इपिक, मिलि-फोल )। बार बार अंगड़ाई लेना ( ऐसिल, साइ-मेक्स )। बार बार जम्हाई आना ( आर्नि, इग्ने, सल्फ )।

**सम्बन्ध सदृश।**—एपिस, कैन्थरिस, साइमेक्स, फेरम, मिलिफोलियम।

**शक्ति।**—तृतीय दशमिकसे ३० शततमिक क्रम।

---

## आनोनिस।

## (ONONIS)

**दूसरा नाम।**—रेस्ट-हैरो। ओनोनिस-स्पाइनोसा।

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—यह एक पेशाब लानेवाली और मूत्र पथरी रोगको नाश करनेवाली दवा है। पुरानी मूत्रग्रन्थि-प्रदाहमें जुनि-परके साथ इसके बहुतसे लक्षणोंका सादृश्य है।

धोते ही बढ़ना लक्षणवाले नाकसे रक्त-स्राव रोकनेकी यह अचूक दवा मानी जाती है ।

शक्ति ।—मूल अरिष्ट और निम्न-क्रम ।

---

## ओनस्मोडियम ।

### ( ONOSMODIUM VIRGINIANUM )

**दूसरा नाम**।—फाल्स ग्रमवेल ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—जड़के साथ वृक्षसे मदर टिञ्चर तैयार होता है ।

**लक्षणकी अनुसार प्रयोग** ।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— दृष्टि-क्षीणता, मूत्राशयमें उत्तेजना, स्तनकी शीर्णता या सूखापन, रंगका ठीक ठीक न मालूम होना, कमजोरी, अतिसार, दो देखना, आंखकी बीमारी, सर दर्द, पक्षाघातकी तरह बीमारी, स्नायविक दुर्बलता, गर्भिणी आदिका वमन, दूर-दृष्टि-दोष, रेतः क्षरण, इन्द्रियकी शिथिलता, संगमेच्छा का घटना, मेरुदण्डमें रक्तकी अधिकता, गलेका जखम, मूत्रनालीकी उग्रता, जरायुमें ऐंठन, जरायुका अपने स्थानसे हटना इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास** ।—अधकपारीके दर्दकी यह एक बहुत बढ़िया दवा है । इसकी एक प्रधान विशेषता यह है, कि रोगी किसी भी विषयमें अपनी इन्द्रिय शक्ति केन्द्रीभूत नहीं कर सकता, किसी विषयमें भी पूरा पूरा मन लगाना या किसी चीजकी ओर दृष्टि गड़ाकर देखना या अपनी इच्छाके अनुसार प्रत्यंगोंकी पेशियोंका सञ्चालन नहीं कर सकता, राहमें चलनेके समय यह स्थिर नहीं कर सकता कि कौनसी जगह कितनी ऊँची है, सरमें चक्कर आना, अनुभव शक्ति हीनता और पेशियोंमें परस्पर विधानकी शक्तिका न रहना प्रभृति लक्षण प्रकट हुआ करते हैं । इसके द्वारा पैदा हुआ स्नायुगत दर्द आदि धीमा, भार मालूम होने जैसे दर्दकी तरह और शना या मेरुदण्डसे उत्पन्न स्नायु तथा वस्तिगह्वर स्थित यंत्र आदिपर इसका आक्रमण हुआ करता है, इस लिये दोनों आंखें, माथेका पिछला भाग, आंखमें

सरके पिछले भागतक और त्रिकास्थिपर इसका स्नायुशूल हुआ करता है, कण्ठ, आंतें, दोनों स्तन, हृत्पिण्ड और प्रत्यंग आदि भी इसके द्वारा आक्रान्त हुआ करते हैं, विशेषकर बाया अङ्ग और बाएँ हाथ पैर आदि। मानो बहुत देरतक महीन लिखावट पढ़नेके कारण आंखे बहुत थक गयी हैं, कोई चीज़ देखनेके लिये उसे दूरीपर रखकर देखनेकी इच्छा होती है, दोनों आंखोंके बहुत ज्यादा व्यवहार करनेकी वजहसे पैदा होनेकी तरह अवसाद मालूम होनेके साथ ही साथ सरका दर्द इसका निर्णायक लक्षण है। इसके द्वारा स्त्री पुरुष दोनोंमें ही कामेच्छाकी कमी उत्पन्न हो जाया करती है, इसीलिये स्नायविक अवसाद, अनुभव शक्तिकी कमी और स्नायविक सर दर्दमें यह विशेष लाभदायक है। कानमें लगातार एक तरहकी आवाज़ हुआ करती है, मानो रोगीने न जाने कितना क्विनाइन खा लिया है; गलेमें बहुत दर्द और सूखापन, जरायुमें भयानक यन्त्रणादायक ऐंठन और डिम्बकोष तथा स्तनमें दर्द, नाना प्रकारके रजो-विकार, कामेन्द्रियके अपव्यवहारसे उत्पन्न बीमारियां, वस्त्र आदि उतारने और चित होकर सोनेपर जरायुका दर्द आराम होना, नासारन्ध्र, मुखविवर और कण्ठके भीतर सूखापन, ठण्डा पानी पीनेकी प्यासकी अधिकता और ठण्डा पानी पीनेपर सूखापन घटना, दोनों स्तन सूखे और चिपके हुए, रोगवाली जगहपर स्पर्श सहन नहीं होता, स्वरनलीगत खांसी और गोंदकी तरह बलगम, सर दर्दका बढ़ना,—अंधेरेमें और सोनेपर, इत्यादि कई ओनस्मोडियमके प्रधान सिद्धिप्रद लक्षण हैं।

## लक्षणावली।

**मन**।—आच्छन्नभाव और बुद्धिकी जड़ता। स्थूल-बुद्धि, स्तम्भित भाव; लगातार बका करता है, परन्तु उस बकवादमें शृंखला नहीं रहती। क्रोधी स्वभाव। चित्तका एकदम उदास भाव और किसी बातपर ध्यान न देना, इसीलिये किसी भी विषयपर जी लगाकर सोच नहीं सकता। किसी विषयमें भी मन संयोग नहीं कर सकता ( इथ्यू, ऐलेन्थस, ऐलेट, एवेना, बोवि, डाल्का, आइरिस, लैक-कैन, लाइकोप, मिलिलोट, ऐ-आकजेल, ऐ-फास, रास, सार्सा, स्कुटेल, सेनिसी, वाइवर्ण-ओप, जीरोफिल ), अभी क्या कहा गया था, सो याद नहीं रहता ( कार्बो-ऐन )। स्मृतिकी विशृङ्खला, किस विषयके सम्बन्ध

में बोल रहा था यह भूल जाता है ( क्या कहना चाहता था यह भूल जाता है = हाइपिर, लीलि-टाई, मिजेर, रोडो ), एक बात कहता कहता उसके समाप्त हुए बिना ही दूसरी बात आरम्भ कर देता है ( ऐगार, लैके ), रोगी समझता है, कि कोई भयङ्कर कार्य होगा और वह उसे रोक नहीं सकता ( कैल्के, लिसिन )। ऊपरसे नीचेकी ओर देखनेमें भय मालूम होता है; रोगी समझता है कि वह गिर जायगा, आगके पाससे जानेके समय बहुत चेष्टा करनेपर भी आगपर गिर जानेका उपक्रम हो जाता है। चुपचाप बैठ कर सोचना पसन्द करता है और सोचता सोचता यह भूल जाता है, कि वह कहाँ है और क्या सोच रहा है। पढते पढते इतनी आत्म-विस्मृति पैदा हो जाती है, कि हाथसे किताब गिर जाती है ( पढ़ते पढते तन्द्रा आ जाती है = ब्रोम )।

**माथा।**—सरमें पूर्णता या भार मालूम होना—खाने पीने और नींदके बाद घटना। ललाटका दर्द, भवोंमें दर्द—बाईं आँखके ऊपरी प्रदेशमें, नासादण्ड के ऊपर, बाएँ शृंग स्थानपर दर्दकी अधिकता, दर्द कभी कभी समूचे माथेको घेरकर गलेपर आक्रमण करता है और कभी कभी यह दर्द शङ्ख और चुचुकास्थि या कानके पिछले भागपर भी ( कंप्स ) मालूम हुआ करता है। बाईं आँखके ऊपर और बाईं कनपटीमें धीमा धीमा दर्द—कभी कभी यह दर्द इतना तेज हो जाता है कि, रोगीके लिये उसे सहना कठिन हो जाता है—अँधेरे में और सोनेपर बढना ( सोनेपर बढना = कोलोसिन्थ, ग्लोन, रास ),—आवाज़ या रोशनीसे यह दर्द नहीं बढता ( बढता है—जिंजिया )। बायी आँखके ऊपर और बाएँ पार्श्वका सर दर्द—सरके पिछले भाग और गर्दनके पीछेतक फैल जाता है,—शरीर एकाएक हिलने या शरीर हिलानेपर बढना, रोगीको बाध्य होकर शय्याका आश्रय लेना पडता है और सोने बाद थोडी देरके लिये घट जाता है, पर नींद खुलते ही फिर पैदा हो जाया करता है ( कक्यु )। सरके पिछले भागमें ऊपरकी ओर दर्द, इसके साथ ही माथा शून्य मालूम होना। ऐसे अनुभवके साथ दर्द, मानों आँखसे बहुत परिश्रम किया हो ( जेल्स, लिलि-टाइ, म्याई, आर्जेण्ट-नाई, नेट्र-म्यू, सेनेगा, रियुटा, बैप्टि, फास, फाइजस, कोल्के, सिना, रास )।

**आंख।**—मानो बहुत दिनोंतक नींद नहीं हुई—आंखमें इसी तरहकी उत्तेजना और करकराहट मालूम होती है ( इयुजिनियम, चेलिर ऐक्टि, नक्स-

बोम, राम, वेरेट ), मानो बहुत देरतक खूब महीन लिखावट पढनेके कारण दोनों आँखोंको बहुत परिश्रम करना पडा है, इसी तरहका अनुभव ( आर्जेण्ट-नाई, नेट्रम म्यू, रियुटा, सेनेगा, ग्रेफ, स्ट्रेमोन, मेजीर, फास, क्रोकस)। दोनों आँखे मानों बिल्कुल खुली हैं और ऐसा मालूम होता है उन्हे बहुत दूरकी चीजें देखना पडेगा, दूरकी चीजें बडी दिखाई देती है ( चीजें सब बहुत दूर हैं और दूनी बडी दिखाई देती हैं=जेल्स,—चीजें बडी मालूम होती हैं=लोरो, निकोलम, नक्स-मस, फाइजस )। पासकी चीज देखनेमें तकलीफ और आँखोंकी पेशियोंमें खींचन और थकान मालूम होना, चक्षुमण्डलमें बहुत खून भरा मालूम होता है, आँखके ( विशेषकर बायीं आँख ) चित्रपटकी धमनी खून भरी दिखाई पडती है। चक्षु गोलकके ऊपरी अंशमें दर्द, बाएँ चक्षु-गह्वरके ऊपरी अंशमें दर्द और फैलाव मालूम होना। दृष्टिका मैलापन या अस्पष्ट दृष्टि।

**नाक।**—दोनों रन्ध्र सूखे मालूम होते हैं,- मानो सर्दी लग गयी है; इसी कारणसे नासास्थिमें दर्द, सवेरे पहली बार नींद खुलनेपर बार बार छींक और बाईं नाक और बाईं आँखपर ऐसा मालूम होना कि रोगका आक्रमण हो गया है।

**मुख-मण्डल।**—चेहरा लाल हो उठता है, थोडा भी शरीर हिलाने-पर या उत्तेजनासे बढना, इसके साथ ही सर दर्दका घट जाना। दाहिनी गण्डास्थिमें दर्द और सुन्न हो जाना। मुख-विवर और दोनो ओठ बहुत सूखे पर प्यास नहीं मालूम होती ( लैक-कैन, लाईं, पल्स, स्ट्रेमोन, डाल्का ), ठण्डा पानी पीनेपर घटना, लार बहुत थोडी। मुहमें लसदार या गोंद जैसा भाव ( क्रोटोन टिग, गैम्बो, लेके,—नींद खुलनेपर साइक्लो, पल्स,—बोलनेके समय=लैक-डिफ्लो,—बहुमूत्र रोगमें=इयुरेनियम नाई )।

**गलेके भीतर।**—नाकके पिछले छेदसे कण्ठके भीतर सफेद आभा लिये गोंदकी तरह श्लेष्मा गिरता है और उसे बार बार खाँसकर निकाल देने की जरूरत पडती है ( कोरैल-रूब, सिनेपिस, फाइटो, सिपि, हाइड्रैस्ट, ऐल्यू, आर्जेण्ट-नाई )। कण्ठमें खाल उधड जाने और त्वचा क्षय हो जानेकी तरह अनुभव होना। जखम जैसा भाव,—बाएं पार्श्वमें बहुत देरतक ऐसा ही अनुभव होता है, कुछ निगलने या बोलनेकी चेष्टा करनेपर दर्द ( ऐल्यू,

**हृत्पिण्ड और नाभि**।—हृत्पिण्डमें दर्दकी वजहसे मृत्युभय। हृत्पिण्डके शिखर-देशमें दर्द। हृत्पिण्ड प्रदेशमें दबाव मालूम होना। हृत्पिण्डमें अवसाद अनुभव होना, ऐसा मालूम होता है मानो इसकी गति स्थिर हो जायगी ( लेके, अरम )। नाड़ीकी गति तेज, असम, दुर्बल, नाड़ी पुष्ट और प्रत्येक तृतीय या चतुर्थ आघातके बाद सविराम भाव धारण करती है।

**गर्दन और पीठ**।—गर्दनमें दर्द, बाएँ अंसफलक प्रदेशमें दर्द, सवेरे नींद खुलनेपर कमरमें दर्द, दिनमें दोपहरके कुछ पहले घट जाता है, चलनेके समय और भी निचले अंशमें दर्द होता है। कमरके एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्वतक दर्द और अकड़न, कमर मानो टूट जायगी—ऐसा मालूम होना। कमर दर्द-भरी और सुन्न मालूम होती है।

**प्रत्यङ्ग आदि**।—पैर, जानु, बाहु, हाथ वगैरह सुस्त और क्लान्त मालूम होते हैं। बाहु और हाथका कम्पन। हाथकी द्विमूल पेशी, कोहनी और मणिबन्धमें दर्द हुआ करता, बाएँ बाहुका अगला आधा भाग सुन्न मालूम होता है। पेशियोंकी क्रियाको सुश्रृंखला बनाये रखनेकी शक्तिका न रहना और इसी वजहसे रोगिनी लिखनेके समय या भोजनके समय हाथ का व्यवहार नहीं कर सकती। चलनेके साथ ढुलक पड़ता है। शरीरको हिलानेकी शक्तिका न रहना और पैर ठिकानेसे नहीं पड़ते। राहका स्थान बहुत ऊँचा मालूम होनेके कारण रोगी पैर ऊँचा उठाकर रखता है और सारी देह हिलकर सर दर्दको बढ़ा देती है, दर्द बाएँ ऊरु-शिखर प्रदेशमें, जानुमें और काण्डरा या पेशीके अगले भागमें, जानु और दोनों पैर अवसन्न और सुन्न मालूम होते हैं। दोनों पैरोंका कुछ कम्पान्वित भाव, पैरकी पोटली और तलवेमें सुनसुनी होती है। विशेषकर बाईं ओरकी। सन्ध्याके समय चलनेके वक्त दोनों पैर श्रान्त और अस्थिर मालूम होते हैं। गुल्फ-प्रदेशमें शोथकी तरह फूल उठता है। बाईं एंड़ीके पीछेवाले स्थान पर भार पैदा करनेवाला दर्द मालूम होना।

**सार्वाङ्गिक**।—सामान्य परिश्रमसे भीतरी कम्प अनुभव होता है ( कक्यु, मार्क, साइलि, स्टैन, जेल्स, ऐक्टिया-रेस, ऐगार, थाइरायडिन )। स्नायविक कम्प भाव, बहुत ज्यादा भूख लगनेकी वजहसे जैसा हो जाता है,

वैसा ही। मानसिक और शारीरिक अकर्मण्यता। पेशियाँ सब अपनी इच्छानुसार नहीं हिलायी जा सकती। करवट बदलकर सोनेकी शक्तिका न रहना ( फास, पल्स, ऐकोन, ऐमोन-कार्ब, बैराइ-कार्ब, नेट्र-कार्ब, नेट्र म्यू, पेरिस, सिपि, सल्फ, थूजा )। सारे शरीरमें दर्द हुआ करता है—मानो कोई बीमारी होनेकी सूचना मिल रही है, रोज १२ या १ बजेके समय जाड़ा मालूम होने लगता है। सवेरे सुस्ती और अकड़न मालूम होना, सवेरे चलनेके समय सारे शरीरमें स्पर्शका सहन न होना और कमजोरी मालूम होना। सारे शरीरमें एकाएक उत्ताप पैदा हो जाना। बहुत गर्मीके समय में भी पसीना नहीं निकलता ( मस्कस, नक्स मस )। पैरकी पीटलीमें चींटी रेंगनेकी तरह सुरसुरी मालूम होना।

वृद्धि।—वस्त्र आदिका दबाव या कसकर कपड़े आदि पहनने पर, शरीर हिलाने या एकाएक हिल उठनेपर और बायीं करवट सोनेपर, आँखमें रोशनी लगने या कानमें शब्दका प्रवेश होनेपर और अन्धकारमें।

उपशम।—निर्मल वायु लगने, स्थिर होकर एकान्त स्थानमें बैठने, सोनेके बाद ( क्षणिक )। वस्त्र आदि उतारने, ठण्डा पानी आदि पीने और भोजनके बाद और उठने तथा सोने पर।

सम्बन्ध।—सदृश।—ऐसिड-पाई बैप्टी, जेलस, हेलोन, लिलियम-टाई, नेट्र म्यू, सिपि, स्पाइजि, रियुटा, नेट्र-सल्फ, फास पल्सेटिला, कक्युल, ऐक्टिया।

तुलनीय।—जरायुके अपने स्थानसे हटनेपर—हेलोनि, लिलियम, नेट्रम, सिपिया। दृष्टिका विकार—लिलियम, पिक-ऐसि, आँखके कारण सर दर्द—जेलस, स्पाइजि, रोडो इत्यादि।

शक्ति।—मूल अर्कसे २०० शततमिक क्रम।

———

## ओफोरिनम ।

## ( OOPHORINUN ).

**दूसरा नाम ।**—आमारियम-एक्सट्रैक्ट, स्त्री-के डिम्बका रस ।

**प्रस्तुत प्रक्रिया ।**—भेंड या गायकी डिम्ब-ग्रन्थिके रससे विचूर्णके आकारमें तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—स्त्री-डिम्बग्रन्थिको निकाल लेने बाद और रजोलोपके समयके उपसर्गों में, डिम्ब-ग्रन्थि निकालनेके कारण चर्बी बढ़ जाना और खुजलीका लक्षण तथा डिम्ब ग्रन्थिके अर्बुद रोगकी एक बढ़िया दवा है ।

**सम्बन्ध, तुलनीय ।**—आर्चिटिनक ।

**शक्ति ।**—निम्न क्रम और विचूर्ण ।

---

## ओपियम ।

## ( OPIUM )

**दूसरा नाम।**—अफीम ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—बिना पकी, ढेंढीके रससे इसका विचूर्ण और तरल क्रम तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :—
प्रसवका नकली दर्द , संन्यास , मूलाधारका पक्षाघात , मस्तिष्ककी बीमारी , कर्कटीया जखम , नीहार कण्डु , शूल , कब्जियत , बहुमूत्र , सपने देखना , बाधक , मृगी , डरजानेका दुष्परिणाम , भ्रूणका अधिक हिलना , अन्त्र-वृद्धि या आँत उतरना, अन्त्रावरोध, प्रसवके दर्दमें गड़बड़ी, सीसक शूल, दुबलापन , खसड़ा , विषाद वायु , मस्तिष्का [illegible] मेंं आक्षेप , दीर्घ श्वास , नींदकी गड़बड़ी [illegible] उठना ,

सूर्याघात या लू लगना, उदराधान या पेट फूलना, कर्ण पटह प्रदाह, मूत्र-स्नारके कारण विपाक्तता, मूत्रस्तम्भ या मूत्ररोध, जरायुकी कमजोरी, शिराका फूलना, क्षय खाँसी इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—जिन सब सख्त बीमारियोंमें मस्तिष्क आक्रान्त हो जाता है, रोगी बेहोश या मोह प्राप्तकी तरह पड़ा रहता है, नाकसे जोरकी आवाज़ होनेके साथ श्वास प्रश्वास हुआ करता है, चेहरा घोर नीला और माथा तथा अन्यान्य अङ्गोंसे गर्म पसीना निकला करता है, उसमें अफीमसे बहुत लाभ हुआ करता है। अतएव, जब रोगीकी आँख खुली या अधखुली रहे और वह मोह प्राप्त हो जाये या जब रोगीकी अवस्था सन्यास रोगकी तरह हो जाये या जब शरीरका किसी तरहका उद्भेद एकाएक गायब होकर विकारके लक्षण प्रकट हों, उस समय इस दवासे बहुत फायदा दिखाई दिया करता है। *सीसक-शूल ( सीसाका व्यवहार करनेके कारण सर दर्द )* और मलान्त्र की क्रिया न होनेकी वजहसे पैदा हुई कब्ज़ियत और बहुत अधिक मलके कड़ापनमें भी इससे बहुत फायदा हुआ करता है। नीचे लिखे कई लक्षण इसके निर्वाचनमें बहुत सहायता करते हैं, ( १ ) औंघाई आती रहनेपर भी नींद नहीं आती, *श्रवण शक्ति इतनी तेज़ रहती है, कि बगलवाले कमरेकी घड़ीका 'टिकटिक' शब्द या आकाशके पक्षीकी कलरव ध्वनि भी रोगीको सुन पड़ती है* और इसी कारणसे उसे नींद नहीं आती। ( २ ) प्रलाप अवस्थामें लगातार बका करता है और उसका चेहरा फूल जाता है, लाल हो जाता है और गर्म मालूम होता है। ( ३ ) प्रगाढ़ मोह—आँख खोले हुए सोया रहता है, श्वास प्रश्वासके समय लगातार नाकसे आवाज़ हुआ करती है। ( ४ ) श्वास प्रश्वासमें घरघर शब्द, तन्द्रा और मोहाच्छन्न भाव, नीला और गर्म चेहरा, पुतली बहुत सिकुड़ी और असिम श्वास प्रश्वास रोगी काठके टुकड़े की तरह स्थिर भावसे पड़ा रहता है, किसी तरहकी भी शिकायत नहीं करता। ( ५ ) आच्छन्न अवस्था, चेहरा मुर्देकी तरह रक्त-शून्य, दोनों आँखे ज्योति भरी और अधखुली। ( ६ ) निद्रितावस्थामें वस्त्र आदि नोचा करता है। ( ७ ) उन्मत्तता प्रकट करनेवाला चेहरा। ( ८ ) जीभ सूखी, नीरस और काले रङ्गकी तथा सुन्न। ( ९ ) पेशाब नहीं होता पर मूत्रस्थली पेशाबसे भर जानेका उपक्रम होता है, मूत्रस्थलीका पक्षाघात या सङ्कोचन न होना। ( १० ) *हर्दमनीय वमन।* ( ११ ) पेशियाँ सब फड़का करती हैं और इ—

पैर रह रहकर स्पन्दित हो उठते हैं, धनुष्टंकारकी तरह आक्षेपके पहले या समय रोगी चिल्ला उठता है। (१२) पाखाना बिलकुल लगता ही नहीं, पाखाना फिरनेके समय मलका कुछ अंश बाहर निकलकर फिर भीतर घुस जाता है। दुरारोग्य कब्जियत,—मल कड़ा, काले रङ्गका गांठ गांठ। बच्चे और बूढ़ोंके लिये और जिनके केश कुछ काले रहते हैं, पेशियाँ शिथिल रहती और शारीरिक उत्तेजना बिलकुल ही नहीं रहती, यह विशेष उपयोगी है। प्रयोगकी हुई दवाकी क्रिया ग्रहण करना या गुण उत्पन्न करनेवाली शक्तिका न रहना इसका एक प्रधान निर्णायक लक्षण है अर्थात जब इतनी भी जीवनी शक्ति नहीं रहती कि रोगीके शरीरमें दी हुई दवाका गुण प्रकट हो, उस समय कार्बो-वेजिटेबिलिस, सोरिनम, सलफर, वेलेरियाना और लीरोसिरेससकी तरह ओपियमकी दो एक मात्राके प्रयोग से दवाकी क्रिया दिखाई देने लगती है। बेहोशी और आंशिक या पूर्ण पक्षाघात मिली बीमारियाँ, डरसे उत्पन्न बीमारियाँ, अङ्गार या कोई भाफ सूंघनेकी वजहसे रोग और शराबियोंकी बीमारीमें यह विशेष लाभदायक हुआ करती है, सोते ही श्वास रुकना और शय्याका इतना गर्म मालूम होना कि रोगी उसपर सो नहीं सकता। ठण्डी जगह पानेकी आशामें लगातार शय्याके एक अंशसे दूसरेमें हटता रहता है इत्यादि कई एक इसके प्रधान निर्णायक लक्षण हैं।

## लक्षणावली।

**मन**।—रोगमें न रहना, ऐसा कोई भी भाव प्रकट नहीं करता, जिससे मालूम हो कि उसे किसी तरहकी तकलीफ या अभाव अनुभव हो रहा है। चुपचाप बिना हिले डोले पड़ा रहता है। धनुष्टङ्कार आदि अकड़नवाली बीमारियाँ पैदा होनेके पहले (या समय) रोगी एक लोमहर्षक चित्कार कर उठता है (एपिस, हेलिबो)। विकार अवस्थामें रोगी लगातार बका करता है और उसकी आँखे खुली, चेहरा लाल और फूला हुआ रहता है। रोगी बराबर यही समझता है कि, विदेशमें है (कैम्फ; ब्राई, वेरेट)। मदात्यय रोगसे जीर्ण-शीर्ण, पुराने शराबियोंका चेहरा फूला, तन्द्रा-भरा भाव, चमकीली, गर्म और सूखी आँख और श्वास प्रश्वासमें जोरदार नाकको आवाज। कल्पना शक्ति बहुत ही प्रबल, मन बहुत [illegible] अपनी देहका

कोई अंग विशेष बहुत बड़ा समझता है। शराब पीनेके कारण पैदा हुए रोगमें रोगीको मालूम होता है कि उसके कमरेके चारों कोनेसे नाना प्रकारके जन्तु निकलकर उसकी ओर आ रहे हैं ( मानो कुत्ता बिल्ली वगैरह जन्तु जमीनको फाड़कर उछल उछलकर निकलते हैं=स्ट्रैमोन, असंख्य कीड़े बाहरसे भागकर घरमें घुस रहे हैं=हायो, मानो असंख्य कुत्ते उसके चारों ओर आकर इकट्ठे हो गये हैं=कैल्के-कार्ब, चूहे आदि अद्भुत जीव देखता है=ऐक्टिया, लैक कैन, चूहे सब घरके चारों ओर दौड़ते फिरते हैं=इथ्यू, मिडोर,—मानो सब जन्तु उसके पास सोये हुए हैं और करवट बदलनेपर कहीं वे छू न जायें—यही डरता है=वेलि,—मानो उसकी शय्याके पास साँप है और उसकी तरफ आ रहा है=हायो, —मानो असंख्य साँप रेंगकर उसकी शय्याके चारों ओर चढ़ रहे हैं=लैक-कैन—असंख्य साँप दिखाई देते हैं=लैके ) चेहरा भय बतानेवाला। परिणाम दर्शी नहीं। चित्तकी प्रसन्नताके साथ मनमें कितने ही सुखकर भावोंका उदय होना तथा विमूढ़ चित्त। बोधशक्ति बहुत तीव्र, दुर्बोध विषय भी बहुत आसानी से समझ लेता है ( काफि, लिथिन, वेलि=बोधशक्तिका न रहना=इथ्यू, जिम्नोक्लेड, ऐ-नाई )। कल्पना शक्तिके खेल,—उसकी आँखोंके सामने नाना प्रकार के भ्रान्त दृश्य उपस्थित होते हैं। विकारकी अवस्थामें चूहे, बिच्छू आदि देखता और रोगी उनके पाससे भागनेकी चेष्टा करता है। बहुत अधिक हर्ष, आतपा क्रोध, लज्जा या अपमानकी वजहसे पैदा हुई बीमारियाँ।

**मस्तक और मस्तिष्क**।—चेतनाकी अधिकता,—शब्द, रोशनी और बहुत थोड़ी गन्ध भी रोगीको असह्य मालूम होती है। संन्यास सरमें चक्कर आना, कानमें भिन्न भिन्न शब्द वे होशी, लाल फूला और गर्म चेहरा और अंग-प्रत्यंग उस तरह कड़े हो जाते हैं, जिस तरह धनुष्टंकारमें अकड़नेके समय हो जाते हैं। मस्तिष्ककी जड़ता और आँखमें उत्ताप और आँख मूँद लेनेकी जरूरत मालूम होना। मस्तिष्क ऐसा विकल मानो शराब पी हो। शय्यामें उठ बैठनेपर सरमें चक्कर आना ( चेलिडो, कक्यु ) इसलिये, रोगीको बाध्य होकर फिर सो जाना पड़ता है। डर जाने बाद सरमें चक्कर आना ( ऐकोन, क्रोटैल ) सरके भीतर शून्य गह्वरमें मानों भनभिनन मधुमक्खियाँ हैं। अध्ययनके समय ललाटके दाहिने शङ्खदेशमें या ऊँची जगहमें दर्द हुआ करता है। उत्ताप, इसके बाद ही दाहिनी कनपटीमें नख गड़नेकी तरह दर्द होता है। ललाटपर ठण्डा पसीना होना। सर दर्द, बढ़ना=आँख हिलानेपर

( ऐकि-रेस, ग्राई, कोनो, हिपर, ऐ-मूर, टिलिया, साइलि, सिलि,—आँख हिलाने या खोलनेपर बढना=ग्राई, नक्स-वोम,—आँख या मुँहकी पेशी हिलानेपर बढना=स्पाई )। सर दर्द,—समूचे माथेमें कसावटका भाव मालूम होता है। ऐसा अनुभव होता है मानो मस्तिष्क छिन्न विच्छिन्न हो रहा है ( आर्स, ह्वाइपिर )। पुराना मस्तिष्कोदक या मस्तिष्कमें जल सञ्चय रोग ( आर्स, कैल्के, टेरिब )। माथेमें अधिक रक्तसञ्चय होना, टपक ( वेन, कुरारी, मिलिलोट )।

आँख ।—आँखकी पलक झूलती रहती है—मानो उसमें पक्षाघात हो गया है ( ग्रैफ, स्पाई, जिङ्कम )। ऐसा अनुभव होता है कि दोनों चक्षुगोलक बहुत बड़े हैं ( ऐकोन, पेरिस, स्पाइजि )। दोनों आँखें लाल और प्रदाहान्वित। आँख और पलकोंका फड़कना ( ग्लोनो, हायो, एपिस )। शिवनेत्र,—अर्थात आँखें अधखुली रहती है और पुतली ऊपरकी ओर चढ़ी रहती है, ( अधमुंदी=वेल, कूप्रम, हेलिबो, पोडो,—मस्तिष्कमें जल संचय रोगाधिकारमें अधमुंदी आँख=लाइ,—मस्तिष्क मेरुमज्जा प्रदाह रोगमें=ऐसिड-हाइड्रो। टकटकी लगी आँख। आँखकी दोनो निचली पलकोंका फूलना=एपिस, आर्स )। आखकी स्थिर दृष्टि, अधमु दो आँख, ज्योति-पूर्ण, बीच बीचमें अकड़न और आँखकी पुतली बाहर निकल पड़ती है। रोशनीमें चैतन्य नहीं रहता। पुतली बहुत सिकुड़ी, सुईकी नोककी तरह मालूम होती है। दृष्टिकी अस्पष्टता—चारों ओर बादलसे घिरा मालूम होता है ( साइक्लेमस, लैक-डिफलो, प्लम्ब )। ऐसा अनुभव होना मानो आँखमें धूलके कण गिर गये हैं ( लाई, काकुल, लेचनेन ), आँखके सामने मानो आगकी चिनगारियां उड रही हैं ( सिङ्को, सल्फ=अधिक शराब पीनेपर लगातार ऐसा ही मालूम होना=स्ट्रैमोन,—सरमें दर्दके पहले=प्लेट, विशेष कर रातमें=हृत्पिण्डकी गति रुक जानेका उपक्रम या मूर्च्छा भाव होनेपर=नक्स-वोम )।

कान ।—पटह प्रदाह—कभी कानमें झिनझिन और कभी कभी ढं ढं शब्द सुन पड़ता है। कानमें समुद्रकी गरजकी तरह आवाज लगातार आती रहना या कभी कभी पैदा होना और तन्द्रान्वित भाव। श्रवण शक्ति अत्यन्त तीक्ष्ण, घड़ीका टिकटिक शब्द या बहुत दूरस्थित पंछीका कलरव, जो किसी दूसरेके कानमें नहीं सुन पड सकता, वह रोगीको स्पष्ट सुन पड़ता है और

उसी आवाजसे उसकी नींदमें व्याघात पैदा हो जाता है। कानसे खूनका स्राव।

**नाक।**—नाकके अगले भागमें खुजली। दीर्घ श्वास लेनेके समय दाहिनी नाकमें सुई गडनेकी तरह दर्द अनुभव होता है। घ्राणशक्तिका लोप। नाक सूखी और सर्दी।

**मुखमण्डल।**—चेहरा मलिन, पीले रंगका दुबला, आँख गड्ढेमें धँसी और दोनों गाल कुछ लाली लिये, चेहरेपर गहरी लाली, कभी कभी भूरी आभा, गर्म और फूला। चेहरा नीला। स्तन पीनेवाले बच्चोंका चेहरा वृद्ध मनुष्योंकी तरह। चेहरा कभी मलिन कभी लाल। चेहरे और माथे की शिराएँ सब फूल उठती हैं। मुँहकी शिराएँ सब शिथिल हो जाती हैं। निचला ओठ और हनु फूल उठता है (निचला ओंठ झूल पड़ता है=मैन्सि, बेहोशीवाली अवस्थामें और मोह ज्वरमें हनु झूल पड़ता है—लेके, आर्नि, आर्स, कार्बो-वेज, हेलिबो, केलि-आयोड, लाई, स्ट्रैमोन, वेरियोलिनम, जिङ्कम,—सन्यास रोगमें—नक्स-वोम, ओपि, आन्त्रिक ज्वराधिकारमें—जिङ्कम, एक्टिया रेस, आर्स, बैप्टी, कार्बो-वे, हायो, लैके, लाई, ऐ-म्यूर, ओपि, वेरेट-विर,—बहुव्यापक सर्दी ज्वरमें—चेलिडो,—प्रसव वेदना रोगमें—लाई, मस्तिष्क-मेरुमज्जा वरणी प्रदाहमें=लाई, निद्रितावस्थामें=लाई नक्स-वोम—मोहके साथ=लाई, सल्फ)। मुँहकी पेशियां सब काँपती और अकड़ा करती हैं। ओंठ फूला, मुँहका कोना फड़का करता है। चेहरा टेढ़ा और कुत्सित भाव भंगी। दोनों हनु अकड़ जाते हैं। विकृत मूर्त्ति।

**मुख-विवर।**—सब दाँतोंकी जड़ शिथिल हो जाती है (मार्क, कार्बो-वेज, हायो, जिङ्कम)। मुँह सूखा और भयानक प्यास। बहुत ज्यादा लारका स्राव। रक्त मिला कफ निकलना (ऐ नाई, ऐकोन, आर्नि, सिङ्को स्टैन, फेरम, हूपिक फास, वेसिलिनम)। मुँहके भीतर और जीभपर जखम निकलना (ऐ-म्यूर, ऐ सल्फ, आर्स, केलि आयोड, ऐ-नाई, क्लोरम)। जीभ हरे रङ्गकी, या सफेद रङ्गकी। काली जीभ (आर्स, चायना, इग्नेस, लेके, मार्क, फास, सिकेलि, वेरेट-ऐल्बम)। जीभका पक्षाघात,—बड़ी तकलीफसे बोली निकलती है (कास्टि, डल्का, जेल्स, हायो, नक्स-मस, नक्स-वोम)। स्वर बहुत क्षीण और धीमा, बहुत जोर लगाये बिना ऊँची आवाज़में बोल

नहीं सकता (स्वर प्राय' सुन नहीं पड़ता—आर्स, हिप,—फेफड़ेके प्रदाहके बाद रोगी दो चार बातोंसे अधिक एक बारमें नहीं बोल सकता = लाई, सूतिका ज्वराधिकारमें क्षीण स्वर—मिकेलि, गायक और वक्ताओंका क्षीण स्वर —कोका)। मुँहसे फेन निकलना (कूप्रम-मेट, इग्नेन्शि, ओलियेन,—बात-चीत करनेके समय = लेक-डिफ्लो,—धनुष्टङ्कार आदि आक्षेपके समय—आर्टिमि-वाल,—कूप्रम-ऐसेट, लिसिन,—मृगीकी अकड़नके समय = कैलि-ब्राई, लोरो, लाई, इग्नेन्शि-क्रोक, सम्बाल—मृगीकी तरह आक्षेपके समय = मिडोरिन, —मूर्च्छावायुके प्रकोपके समय = सिङ्कन,—प्रसवके बादके आक्षेपमें खून मिला फेन निकलना = लेके)।

**गलेके भीतर।**—कण्ठ सूखा, नीरस। कण्ठके भीतर सूजन और चञ्चलता मालूम होना और कभी कभी कोई चीज निगलनेके समय अटक जाती है और गला रुकनेका उपक्रम हो जाता है, ऐसा प्रायः नित्य ही हुआ करता है। जीभ आदिके पक्षाघातकी वजहसे निगलनेकी शक्तिका न रहना (लैक-केन, ऐमिग, एपिस, जेलस, ऐसिड हाइड्रो, लेके, नक्स-वोम)।

**पाकस्थली।**—रुचिका न रहना। कण्ठमें तीता और खट्टा स्वाद। ज्वालामयी तृष्णा, अरुचि और सभी खाद्य पदार्थसे चिढ़। इसके अलावा कभी कभी भस्मकाग्नि या राक्षसी भूख पैदा हो जाया करती है (बेराई, सिंको ग्रेटि, हेलिबो, नक्स वोम), पाचन-शक्ति क्षीण और खाये हुए पदार्थ आदि बहुत धीरे धीरे पचते हैं (सिंको, कर्पास, नूफर-लूट, टैरेण्टियु,—अम्ल या पेटमें बहुत वायु होनेके साथ—लाई)। मिचली, वमनोद्रेक और ओकाईके साथ, पाकस्थलीमें भयानक दर्द, धनुष्टंकार आदि आक्षेपके साथ वमन, खून मिला या हरी आभा लिये वमन। मलमय पदार्थ और मूत्र-वमन (काइ'की बेल, प्लम्ब), पाकस्थलीके दर्दके साथ स्पर्शका सहन न होना और पाकाशय तथा ऊपरी पेटके स्थानपर आध्मान वायु भरनेकी वजहसे सूजन। पाकस्थली में संकोचन पैदा कर देनेवाला दबाव मालूम होना,—इसके साथ ही चित्तकी बहुत अधिक चञ्चलता मौजूद रहती है। पाकस्थलीमें भार और दबाव मालूम होना। ऐसा अनुभव होना कि वक्ष और उदर-विभेदक झिल्ली या पर्दा मानो दब रहा है।

**अन्त्राशय।**—परिपाक यन्त्रकी निष्क्रियता,—आँतें आदिके क्रम-संकोचन क्रियाकी गति विपरीत हो जाती है या बिलकुल ही नहीं होती और

मलान्त्र रुक जाता है। पेट कड़ा और फूला या लटका हुआ,—पेटमें वायु, सीसक शूल (ऐल्यू कोलो, प्लेट, प्रभृ)। आवद्ध अन्त्र वृद्धि (नक्स, ऐको, बेल, सिपा, काकि, फेरम-फास, लोबेल, मिलिफो प्रभृ, सल्फ)। अन्त्र-मण्डलकी निष्क्रियता या जड़ताकी वजहसे तेज विरेचक दवाका प्रयोग करनेपर भी कोई लाभ नहीं होता। पेट फूल उठता है पर उसमें रुका हुआ मल आदि निकाल देनेकी शक्ति नहीं रहती। उदरमें आध्मान वायु सञ्चित हुड़-हुड़ गुड़गुड़ शब्द हुआ करता है। उदरमें ऐसा मालूम होता है, मानो कोई भारी चीज रखी हुई है। तलपेट जकड़ जाता है और छूनेपर दर्द होता है, ऐसा दर्द मानो आंतें आदि दबर ही हैं और ऐसा मालूम होता है मानो किसी संकीर्ण राहसे कोई चीज आगे बढ़ रही है। अण्डकोष और मूत्राशयमें नोकीली सलाई बेधनेकी तरह दर्द,—रोगी बेचैन और उद्वेग पूर्ण, शयन करने, सोकर, बैठकर या खड़े होकर—किसी तरह भी उसे आराम नहीं मिलता—चेहरा गर्म और नाड़ीकी गति धीर, मूत्रग्रन्थि या मसानेका शूल। शूल-रोग—अन्त्रमण्डली जकड़ जाती है और दाहिनी कोखमें ऐसी तकलीफ मानो कोई कड़ी चीज लुढ़क रही है, इसके साथ ही कब्जियत और मलमय वमन हुआ करता है। आवद्ध गर्भ या वंक्षणीय अन्त्र-वृद्धि—विष्ठामय वमन हुआ करता है।

**मलान्त्र और मल।**—बच्चोंकी कब्जियत, स्थूलकाया, शान्त स्वभाव रमणियोंकी कब्जियत या मलका कड़ापन (ग्रेफ), मलान्त्रकी निष्क्रियता या पक्षाघातसे पैदा हुई कब्जियत या सीसेका विष पेटमें जानेकी वजहसे मल कड़ा और गांठ गांठ (चेलिडो, प्रभृ, थूजा)—मलका कुछ अंश बाहर निकलकर फिर पीछे सरक जाता है (सेलिन, थूजा)। उदरामय,—मल पानीकी तरह, काला, बदबूदार, मलद्वारमें जलन और कूथन मिली एवं दस्त मय, अनजानमें निकलनेवाला मल,—विशेषकर डर जानेके बाद (जेल्स) या मल द्वारावरोधिनी पेशीकी शिथिलता या पक्षाघातसे उत्पन्न बाल-विसूचिका या ग्रीष्मातिसार, इसके साथ ही आच्छन्न भाव और आक्षेपके लक्षण मौजूद रहते हैं।

**पेशाब।**—पेशाबकी नली भरी अथच पेशाब नहीं होता, प्रसवके बाद या बहुत अधिक धूम्रपानकी वजहसे मूत्ररोध, धायके बहुत अधिक क्रोधित हो जाने बाद दूध पीनेके कारण बच्चोंका पेशाब रुकना, ज्वराधिकारमें

फेर, साइकूट, स्पिञ्जिया)। फेफडेसे निकला हुआ खून गाढा; फेनभरा और श्लेष्मा मिला रहता हैं। वक्षमें बहुत अधिक दबाव मालूम होता है,—हृत्पिण्ड प्रदेशमें जलन (क्रोकस, लेच-नेन, रोडो) और हृद्स्पन्दन और स्वर क्षीण, निद्रा चञ्चल और रोगी रह रहकर चौंक उठता है, वक्षमें उत्ताप और दोनों पैर ठण्डे, धमनियोंमें टपक और गलेकी शिराएँ सब फूल उठती है, उद्वेग जनक घटना, आतङ्क, शोक दु,ख, प्रभृतिके कारण उत्पन्न हृद्-स्पन्दन। हृद्-प्रदेशमें दर्द रोगमें चित्तकी चञ्चलता, कम्पन, अनिद्रा और बहुत बकबाद मिला प्रलाप।

**प्रत्यंग आदि।**—गर्दनकी शिराएँ सब फूल उठती है और धमनियों में टपक हुआ करती है। एकाएक पीठ पीछेकी ओर टेढी पड जाती है। डर जाने बाद हाथ पैर आदि कापा करते हैं। हाथ पैर रह रहकर चमक उठते हैं और वे सुन्न हो जाते हैं। हाथ पैरोंका अगला भाग बरफकी तरह ठण्डा। दोनों बाहुओंका पक्षाघात। बाहु और हाथका कांपना। हाथके ऊपरकी शिराएँ सब फूली दिखाई देती हैं (पल्स, हैमा, कैस्टोर, सिंको, ऐ-फ्लुयो, लोरो, लिडम, पोलिगोनम,—फूलकर दूनी मोटी दिखाई देती हैं= ऐमिल-नाई)। अंगुलीमें जाडेके दिनोंके फोडे या बिवाई (पेट्रोल, ऐगार, क्रोकस, केली-मूर, ऐ-नाई)। दोनों पैर पटकता है या चमकाता रहता है। दोनों पैर भारी और फूले।

**सार्वाङ्गिक।**—अङ्ग-प्रत्यङ्गोंका धनुष्टंकार आदिकी तरह अकडा हुआ भाव—मानसिक आवेग, आतंक, क्रोध वगैरहसे पैदा हुई बीमारी, बच्चोंका आक्षेप,—अपरिचित मनुष्य देखनेपर, रोनेपर, हाथ पैर आदि शरीरके सम-कोणमें फैलता है या हाथ पैर आदि दृढ और कडे पड जाते है और पीछेकी ओर धनुषकी तरह टेढे हो जाते हैं और बगलकी ओर लुढक पडते हैं। आक्षेपके प्रारम्भमें रोगी भयानक रूपसे चिल्ला उठता है (साइकूट, कूप्रम-मेट, जिंकम), इसके बाद ही मुंहसे फेन निकला करता है (क्यूप्र, इग्नेशि, लैके, लोरोसि), हाथ पैर आदिका कांपना, श्वास रुकनेका उपक्रम, आंखें दोनों अधमुंदी और ऊपरकी ओर खिंची, पुतली फैल जाती है और रोशनीका ज्ञान नहीं रहता। प्रकोपके बाद गहरी नींद (इग्नेशि, नक्स-वोम, हायो, आर्टिमि-स्याल) चेहरा घोर लाल और उत्तापयुक्त हो जाता है, दो प्रकोपोंके बीचके,

समय आच्छन्न भाव। माथा, बाहु और हाथ फड़का करते हैं, कभी कभी प्रसारिणी-पेशी फड़का करती है। शरीर बरफकी तरह ठण्डा, आच्छन्न भाव, उपशम=शरीर हिलाने और माथा खोल देनेपर, प्रत्येक १५ मिनिटका अन्तर देकर रोगी मूर्च्छित हो जाता है—आँख बन्द कर लेता है और उसका माथा झूल पड़ता है, बेहोश, हाथपैरोंका फड़कना, बार बार ठण्डी साँस लेना, दी हुई दवाकी गुण पैदा करनेवाली शक्ति या देहकी प्रति-क्रिया-शक्तिका न रहना (फेफड़ा आदिकी बीमारीमें प्रति-क्रियाका अभाव होनेपर=लोरोसिरेसस, —शिथिल तन्तु व्यक्तियोंके शरीरमें प्रयुक्त दवाकी प्रतिक्रियाका अभाव—कैप्सिकम, जड़-बुद्धि और आच्छन्न भावापन्न रोगीमें प्रति क्रियाका अभाव—ओपियम, वेलिरियाना और ऐम्ब्रागीसिया=स्नायविक बीमारी आदिमें प्रति-क्रियाका अभाव होनेपर। कार्बो-वेजिटेबिलिस=अन्त्राशयिक रोगाधिकारमें हिमाङ्ग, ठण्डी श्वास, नाड़ी तेज़ रहनेके साथ ही प्रति-क्रियाका अभाव; साधारणतः, (सोरिनम, सलफर)। बुद्धिका विकार और प्रत्येक रातमें अपस्मारका आक्रमण।

**त्वचा**।—विज्वर अवस्थामें शरीरकी त्वचा पसीनेसे रहित, सूखी। सारे शरीरमें तकलीफ देनेवाली खुजली पैदा हो जाती है और पिटपिट करती है पर किसी तरहका दर्द नहीं मालूम होता। देह नीली और जगह जगह नीला दाग पैदा हो जाता है।

**निद्रा**।—गहरे, बेहोशकर देनेवाले निद्रा रोगमें—चेहरा लाल। औंघाई या आच्छन्न भाव, नाककी आवाजके साथ श्वास-प्रश्वास, शरीरसे गर्म पसीना निकलना। औंघाई रहनेपर भी नींद नहीं आती (बेल, कैमो), चेहरा फूला, आँखें खोलकर सोता है या मोह प्राप्तकी तरह पड़ा रहता है। बेहोश करने वाली नींदके साथ अधमुदी आँख और नाकसे आवाज। निद्रित अवस्थामें शय्याको नोचा करता है (मानो शय्यामें कुछ खोज रहा है=स्ट्रेमोन,—मानो रेशमका कोया उड़ रहा है—ऐसा ही समझकर उसे पकड़ना चाहता है= आर्स), गों गों शब्द करता है, कामोद्दीपक सपने देखना और आच्छन्न भाव। नींद न आना,—भयानक डरावने दृश्य सब दृष्टिके सामने पैदा हो जाते हैं,—आधीरातके पहले नींद न आना, रोगमें तीक्ष्ण श्रवण-शक्ति,—बहुत दूरसे आयी हुई घड़ीकी आवाज या उड़ते हुए पक्षियोंकी कलरव ध्वनिकी वजहसे उसे

नींद नहीं आती। सोनेपर श्वास-रोधका उपक्रम होता है ( स्टफिङ्गलिया, लैके-सिस, क्लोरम, लैक-कैन, डेल्स )। निद्रित अवस्थामें और निद्राके बाद लक्षण आदि बढ जाया करते हैं ( लैके, एपिस )।

**ज्वराधिकारमें** ।—शीतावस्थामें प्यासका न रहना। दिनके ११ बजनेके समय कम्पन पैदा होता है, शरीर बरफकी तरह ठण्डा,—हाथ पैर आदि, उदर, पीठ और पैर सभी ठण्डे मालूम होते हैं। मोहकी तरह नींद,—नींद के समय बहुत ज्यादा पसीना होता है। शीतावस्थामें बाहु और दोनों पैर दर्द भरे मालूम होते है, माथा गर्म और गहरी नींद, शय्यामें सोनेपर जाडा मालूम होना, सोनेकी अवस्थामें माथेमें बहुत ज्यादा पसीना होता है। उत्तापावस्था—समूची देहमें उत्ताप पैदा हो जाता है,—पसीनेसे तर देह, पर रोगीका शरीर इतना गर्म रहता है, कि हाथ रखते ही मानो हाथ जल जाता है; नाकसे आवाजके साथ मुंह फाडकर रोगी मोहाच्छन्नकी तरह नींदमें पड़ा रहता है और उसके हाथ पैर फडका करते हैं, मुंहकी पेशीके सिकुडने फैलनेकी वजहसे चेहरेमें नाना प्रकारकी भाव-भङ्गी पैदा हो जाती है, चेहरेपर प्रेत-हास्य प्रकट होता है, रोगीको होश नहीं रहता और बार बार शरीर खोल देनेकी इच्छा प्रकट करता है ( एपिस, पल्स )। सर दर्द, उठनेकी शक्ति न रहना और नींद खुलनेके समय मूर्च्छित हो जाता है। पसीनेवाली अवस्था, —ज्वाला-जनक उत्तापयुक्त देहसे बहुत ज्यादा पसीना निकलता है,—रोगी मुंह फाडकर सांस लेता छोडता है, नाकसे आवाज होती है और गहरी नींदमें पडा रहता है। सवेरे उत्ताप, बहुत ज्यादा पसीना होना, रोगी रातमें कपडा नहीं रखना चाहता, कहता है कि उसके कपडे या ओढना बहुत गर्म है, शय्या इतनी गर्म मालूम होती है कि रोगी उसपर सो नहीं सकता। शरीर के ऊपरी अंशमें पसीना निकलनेके समय निचला अंश ज्वालामय, उत्ताप शून्य, स्वेद रहित और शुष्क। ललाटपर ठण्डा पसीना होता है, माथेसे बहुत ज्यादा पसीना निकलता है। पसीना निकलनेके समय लक्षण आदि बढ जाया करते हैं। ( इपिक, आर्स, ब्राई, मार्क, रास, सिपी, स्ट्रैमोन, सल्फ, वैरेट,—पसीना निकलनेके समय लक्षण आदि घट जाया करते हैं—जेल्स, नेट्र-म्युर, सोरिन, बेल )। सान्निपातिक ज्वरमें आच्छन्न भाव,—सहजमें जगाया नहीं जा सकता, कोई बात नहीं करता, आंख अधमुंदी, मृदु प्रलाप या उच्च स्वरसे बका करता है। सदा उन्मत्त भाव प्रकट रहता है। कभी गाना

गाता है, कभी भागनेकी चेष्टा करता है ( चेहरा जितना ही गहरा लाल होता जायगा ओपियमकी जरूरत पड़नेकी उतना ही सम्भावना है ), बहुत अधिक रक्त-सञ्चयकी वजहसे मस्तिष्कमें पक्षाघात होनेकी सम्भावना हो जाती है ( हेलिबो )।

**वृद्धि**।—नींदके समय और बाद, पसीना होनेके समय, शराब आदि मादक पदार्थ सेवन करनेपर, चित्तकी चञ्चलता और डरकी वजहसे, शरीर हिलानेपर, गर्भावस्थामें और उत्तापसे।

**उपशम**।—ठण्ढी हवा लगनेपर, पानी पीने, लगातार चलने और माथा तथा देह खोल रखनेपर।

**तुलनीय**।—शराबियोंके सन्यास रोगमें—बैराइटा। जीवनी शक्तिकी प्रतिक्रियाका अभाव—सोराइनम, चायना, सल्फ, कार्बो-वेज, इत्यादि। प्रसूता के डर जानेके कारण स्तन पीनेवाले शिशुकी आक्षेप—हायोसा, डर जाना—ऐकोनाइट। डरकी वजहसे अतिसार—जेभस, पल्स। एकाएक आनन्दमें—काफिया। औंघाई खूब, पर नींद न आना—बेलाडो, कैमो। शय्या गर्म मालूम होती है—आर्निका, ब्रायो। कब्जियत—येफाई। गोल बैंगनकी तरह मल—जिङ्कम, थूजा। उद्भेद दब जानेकी वजहसे मस्तिष्क आक्रान्त—जिङ्कम। जरायुकी कमजोरी—सिकेलि, बकवादीपन—हायो, लेके, स्ट्रैमो। तन्द्रालुता, श्वास कास—ऐण्टिम-टार्ट। कब्जियत—ऐलूमि, प्लम्बम, ब्रायो। पेट फूलना—लाइको, कार्बो-वेज, रैफा। एकाएक मानसिक वेग—इग्नेसिया। मस्तिष्कमें रक्तकी अधिकता—हेलिबो। मलान्त्रमें सङ्कोचन—लेके, प्लम्बम, नेट्रम इत्यादि।

**सम्बन्ध**।—**प्रतिविष**। तेजस्कर काफीका पानी, प्रति पाइण्ट, अर्थात डेढ़ पाव पानीमें एकसे डेढ़ ग्रेन कैलि पार्मोङ्गानिकम घोलकर रोगीको प्रति पाँच मिनिटका अन्तर देकर उसका आधा सेवन कराना चाहिये, आक्सि-जन सुंघाना चाहिये। कैम्फोरा, बेल, इपिक, नक्स-वोम,—स्नायविक उत्तेजना—वेमो।

**अनुकूल और प्रतिकूल सम्बन्ध**।—पहले और बादमें व्यवहार करना चाहिये—ऐको, ऐण्टि-टार्ट, बेल, ब्राई, हायो, नक्स-मस, नक्स वोम।

**सदृश**।—एपिस, इपिक, मस्कस, ब्राई, प्लम्ब, लाई, कार्बो वे, कोलुचि, रैफेनस, हायो, लेके, बेल, ग्रिण्ड, हेलिबो।

**शक्ति।**—तृतीयसे २०० या उससे भी ऊँचा शततमिक क्रम।

**क्रियाका स्थायित्व।**—७ दिन।

---

## ओपण्टिया।

## (OPUNTIA VULGARIS)

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—फूल और पल्लवसे मूल अर्क तैयार होता।

**उपयोगिता और आभास।**—इसका प्रधान लाभ उदरामय रोगमें:—विशेषकर यदि यह उदरामय तलपेटमें विकारकी वजहसे हो। इसके प्रधान लक्षण है.—पाकस्थलीसे तलपेटतक मिचली पैदा करनेवाली उत्तेजना मालूम होना और आँतें आदि सब मानो तलपेटमें उतर गयी हैं। इसका मानसिक लक्षण बहुत कुछ स्ट्रेमोनियमकी तरह रहता है—"अभी नम्र भावसे विनती कर रहा है पर फिर तुरन्तही गाली देना आरम्भ कर देता है।" मल और मूलका वेग प्रबल, खून-मिला पेशाब, गालके भीतरकी ओर काट लेना वगैरह कई इसके प्रधान लक्षण है।

### लक्षणावली।

**मन।**—बुद्धि विभ्रम,—पर रोगी यह अच्छी तरह नहीं समझता। धर्म द्वेषी, कभी कभी बहुत घबड़ाया रहता है, और प्रार्थना किया करता है। अभी विनीत भावसे प्रार्थना कर रहा था, इसके बाद तुरन्त ही गाली-गलौज आरम्भ कर देता है (ऐनाकार्ड, स्ट्रेमोन)। यदि कोई उसकी अभिसन्धि बिगाड़ डालता है तो बहुत नाराज होता है। चिड़चिड़ा और प्रतिशोध-प्रिय। लिखनेके समय या तो अक्षर छोड़ देता है या पहलेके अक्षरके बाद और बादके वर्ण पहले व्यवहार करदिया करता है।

**पाकाशय आदि।**—चबानेके समय गालके भीतर (विशेषकर दाहिने) काट लेता है अर्थात गालको काट डालता है (ऐ-नाई, कार्बि, इग्ने, ओलियेन)। कण्ठमें बहुत ज्यादा परिमाणमें श्लेष्मा आता है। कोई खानेकी

चोज़ निगलनेपर शरीरमें सिहरावन पैदा हो जाना । निगलनेके समय और बाद (मार्क-कोर)। रातमें कुछ खाना नहीं चाहता। मिचली,—पाकाशयसे तलपेट तक मिचली मालूम होती है, ऐसा मालूम होता है, मानो पतला पाखाना होगा (ऐङ्गस्टियु, ऐसिट-क्रूड, ब्राई, ओनस्मोड, टेरिब,—पेशाब होने पर फिर वैसा नहीं मालूम होता=लिलि टाई,—नाभीसे मलद्वार तक दर्दके साथ=लिडम)। मिचलीके साथ पाकस्थलीमें भार मालूम होता है और ऐसा मालूम होना कि पाकाशय फट जायगा (कोलिनस)।

**अन्त्राशय।**—पेट आधान-युक्त। ग्रीवा और हृत्पिण्डके भीतरसे दर्द का अनुभव होना। तलपेटकी आँतके बीचके पदार्थ कषाय रस विशिष्ट मालूम होते हैं। उदरके निचले तृतीयांशमें मानो त्वचा चय हो रही है और समस्त अन्त्रमण्डली उतरकर तलपेटमें चली गयी है ऐसा अनुभव होना। प्रबल मल-वेग, मल प्राय: पतला। दिनके ४ बजनेके समय पतला पाखाना होना। सन्ध्याके समय मलका पहला अंश सरल इसके बाद कड़ा। सवेरे मल-वेग, मल कोमल अथच कष्टसे निकलता है (ऐल्यु, ऐनाक, कार्बो-वेज, कैल्के-फास, लोबेल-इन, नेट्र-सल्फ, नक्स-मस, रियुटा)। शिशुका उदरामय,—जब तलपेट प्रधान आक्रमणस्थल हुआ करता है (फेरिङ्गटन)। पेशाब लगनेपर फिर रोक नहीं सकता (क्रियो, ब्रैकि ग्लोट, सिह्नो, फेरम-फास)। बार और परिमाणमें पेशाबका घट जाना या परिमाणमें बढ़ना, बारमें कम, रक्तमय पेशाब।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—दाहिने अण्डकोषमें दर्द, अनजानमें लिङ्गोद्रेक और अत्यन्त कामोद्रेक, दाहिने अण्डकोषमें खींचनकी तरह दर्द (रोडो, स्पिञ्जिया)। रेत:स्खलन, जननेन्द्रियका चय प्राप्त भाव (आयोड)।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—ऐनाक, ऐल्यू, रोडो, स्पिञ्जिया, स्ट्रैमोन, कोलिनसोनिया, ऐङ्गस्टियु, ओनस्मोड।

**तुलनीय।**—कैक्ट इत्यादि। इपिकाक—वमनमें, ऐनाकार्ड—धर्म—विद्वेष।

**शक्ति।**—निम्न-क्रम।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:— स्तनमें दर्द, कामोन्माद, मूर्च्छा-वायु, श्वेत-प्रदर, चिवुकमें उत्तेजना; इन्द्रियोंकी उत्तेजना।

**उपयोगिता और आभास।**—मन और जननेन्द्रियपर ही इसका बहुत अधिक प्रभुत्व प्रकट हुआ करता है। रमणियोंकी शृङ्गारकी बहुत इच्छा, कामोन्माद वगैरह इसके प्रधान लक्षण हैं। दुःखित भावके बाद महान उल्लास और विवाह चिन्ता, कामोद्दीपक सपने, बहुत अधिक रमणकी आकांक्षा, स्तन-वृन्तमें खुजली और सूजन और स्तनमें दर्द, हमेशा बहुत व्यस्त न रहनेपर भी मनमें नाना प्रकारके खराब भावोंका उदय होना, चलनेके समय दौड़ जाता है, माथेमें गर्मी मालूम होती है, रातमें बार बार पेशाबका वेग, इसी वजहसे बार बार नींद खुल जाना इत्यादि इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण हैं।

## लक्षणावली।

**मन।**—स्थिर और शान्त भावसे रहना असम्भव, विमर्ष भाव, सशङ्कित चित्त, निराशा, जीवनसे विराग, उत्तेजना-प्रवण, चञ्चल, हमेशा काममें लगी रहने या घरके बाहर दौड़ने घूमनेकी आवश्यकता मालूम होती है। दिन भर विमर्ष भावके बाद महान हर्ष और स्फूर्त्तिका उदय होना, विवाहकी बहुत इच्छा, चित्तकी विकलता, हमेशा काममें लगी रहनेकी वासना, रोगनी चलती चलती दौड़े बिना नहीं रह सकती (ब्युफो-आयोड)। जननेन्द्रियमें उत्तेजना और कामोद्दीपक भावका उदय होना।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना,—सन्ध्याके बाद सोनेपर (कास्टि, लैके, परुस, रास)। कनपटीका सर दर्द (वेल, कैमो, जेल्स, मिलिलोट)। माथेमें उत्ताप मालूम होना (कैल्के-फास, ब्रूफो, ग्रैटि, एपिस, लैक-डिफ्लो, ऐकोन, फास, कैन्थ), उत्तापकी वृद्धिके साथ ही साथ माथा एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्वतक हिला करता है। नाकसे खूनका स्राव (मिलिलोट, ब्युफो, आयोड)।

**पाकाशय आदि।**—[illegible] प्यास। उदरमें भयानक दर्दकी वजहसे [illegible] है ([illegible] जिकम)।

बार बार पेशाबका वेग,—रातमें तीन चार बार नींद खुल जाती है और उठकर पेशाब करना पड़ता है ( कैन्थि-कार्ब, डायो, हिपर, सिजिजियम, गैम्बो, लेक-कैन, म्यूरेक्स, हेलोन, ऐसिड-कार्बोलि, सार्सा,—दिनमें उतना अधिक नहीं, पर रातमें चार पाँच बार=थिरिडि ) ।

**स्त्री-जननेन्द्रिय** ।—पुरुष-सङ्गकी बहुत इच्छा और शृङ्गार कामना । कामोन्माद , रोगमें आत्महत्या करनेकी वासना , कामेन्द्रियमें प्रबल उत्तेजना अत्यन्त विषाद , रोगिनीको विश्वास रहता है कि कोई उसकी बात नहीं मानता और उसके उद्धारकी अब आशा नहीं है । काम-रिपुकी बहुत अधिक प्रबलताको वजहसे बाध्य होकर हस्तमैथुन करना पड़ता है ( बूफो, टैरेण्टियुला, डायो, आरिजेगो, प्लेट ) । एक दिन भी हस्तमैथुन किये बिना नहीं रह सकती , जभी कोई सुन्दर पुरुष रोगोनीको दिखाई देता है, तभी वह अपनी इन्द्रिय-लालसाकी परितृप्तिके लिये अस्वाभाविक उपायोंका आश्रय ग्रहण करती है । बहुत अधिक हस्त-मैथुनके कारण रोगिनीकी बुद्धि लोप हो जाती है । प्रदर रोगाधिकारमें कामेन्द्रियकी उत्तेजना । प्रदर, बन्ध्यात्व, जरायुमें आध्मान-वायु सञ्चय होना ( ब्रोम, लाई, लैक-कैन ) । स्तन-वृन्तमें खुजली और सूजन हुआ करती है और स्तनमें दर्द हुआ करता है ।

**वृद्धि** ।—रातमें ( प्यास और पेशाब ), सन्ध्याके बाद सोनेपर ( सरमें चक्कर आना ) ।

**सम्बन्ध-सदृश** ।—कैल्क, कैनाब-इन, कोलिन्सो, हिडियोमा, हेलोन, प्लेट, वेलि, बूफो, डायो, आयोड, फेरियुला ग्लोका ।

**तुलनीय** ।—बालिकाओंके नकली मैथुनमें—ग्रैटियोला । अन्यान्य विषयमें—बूफो , दौड़नेके भाव—आयोड ।

**शक्ति** ।—तृतीय दशमिकसे ६ ठा शततमिक-क्रम ।

---

## आर्निथोगेलम अम्बेलेटम।

(ORNITHOGALUM UMBELLATUM).

**दूसरा-नाम।**—लहसनकी तरह एक प्रकारकी खुजली विशेष।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे गाछसे अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:— केन्सर या कर्कट रोग, उदराध्मान, पाकाशयका जखम, पाकस्थलीमें जखम इत्यादि।

**आभास।**—इसका प्रधान लाभ पाकाशयके कर्कटोया अर्बुद रोगमें है। और इसका प्रधान निर्णायक लक्षण है—"उदरके ऊपरी प्रदेशमें मानो आध्मानकी वजहसे गोले सब लुढक रहे हैं।"

### लक्षणावली।

**पाकस्थली।**—पाक और अन्त्राशय आध्मान वायुसे भरा और फूल उठता है और रोगिनीको वाध्य होकर कमरका कपडा ढीला कर देना पडता है, अपने प्रति घृणा और विषाद और मनमें आत्महत्या करनेकी वासना उदय होती है, सम्पूर्ण अवसाद और उदरके ऊपरी प्रदेशमें बेचैन करनेवाला शून्य भाव अनुभव होना, बहुत बेचैनी मालूम होनेकी वजहसे रातमें अधिकांश समय ही नींद नहीं आती। दर्दसे रोगीकी देह चक्कर खाती रहती है और कोई भी भोजनका पदार्थ अधिक देरतक पेटमें नही रहता, गर्म चीजें खाने से घटना और ठण्डा पानीय पीनेसे बढ जाया करता है। यन्त्रणा रातमें बढ जाती है—पाकाशयसे आरम्भ होकर वक्षके भीतर और कन्धेतक फैल जाती है और रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो लोहेका एक टुकडा पाकस्थलीसे वक्षमें फैल रहा है। वक्ष और उदरको अलग करनेवाली पेशीका संयोग स्थान उदरके ऊपरी प्रदेशतक ऊँचा हो उठता है। भोजनके समय ऐसा मालूम होता है, मानो खाये हुए पदार्थने पाकस्थली रोक ली, मिचली और दिनमें दो तीन बार वमन। छातीमें जलन और डकारके साथ खाये हुए

पदार्थ कण्ठमें चढ़ आते हैं। करवट बदलने समय ऐसा मालूम होता है, मानो पेटके भीतरकी एक पानी भरी थैली भी उलट गयी, पेट फूला और कड़ा। मानो आध्मानके गोले सब उदरके एक प्रान्तसे अन्य प्रान्ततक लुढ़कते फिरते हैं। कब्जियत हो जाया करती है, पतला पाखाना होनेपर घटना।

**सार्वाङ्गिक** ।—बैठनेपर दोनो पैरो और चरणोंमें झुनझुनी होती है। दोनों पैरोंका कांपना, सिहरावनकी वजहसे रातमें नींद नहीं आती। दोनों पैर फूल उठते हैं और उनपर लाल रेखाएँ सब पैदा हो जाती हैं। दोनों पैरों में सूजनकी वजहसे चलनेकी शक्तिका न रहना। दर्द पैदा होनेके पहले शरीर ठण्डा हो जाता है। ऐसा अनुभव होता है कि प्रत्येक स्नायु भिन्न भिन्न समय पर भिन्न भिन्न स्थानमें दब रहा है। चलनेके सिवा पढ़ नहीं सकता, पसीना होकर नींद खुल जाती है।

**सम्बन्ध** ।—**सदृश** ।—ऐलियम-सेट, एग्नोज-नाई, कैमो, सिङ्की, कार्बो-वेज, हाइड्रेस्ट, लाई।

**शक्ति** ।—मूल अर्क एक एक मात्रा सप्ताह या एक पक्षका अन्तर देकर प्रयोग करना चाहिये।

---

## ओस्मियम ।

## ( OSMIUM )

**प्रस्तुत प्रक्रिया** ।—धातु विशेषसे विचूर्ण। ओस्मियम एसिड विशुद्ध पानीमें गला लेना चाहिये।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग** ।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है — दमा, श्वासनली-प्रदाह, सर्दी और खांसी, अकौता, लिङ्गोद्रेक, आँखकी बीमारी, सर दर्द, आँत उतरना, शिश्न या पुरुषांगका जखम; रेत स्राव, नाकसे रक्त-स्राव, वक्षकी हड्डीमें दर्द, उपदंशके उद्भेद, अण्डकोषमें दर्द, जीभमें जखम।

**उपयोगिता और आभास** ।—इसके द्वारा समूचे श्वास-पथका प्रदाह और उसमें गाढ़ा गोंदकी तरह श्लेष्मा पैदा होनेका लक्षण उत्पन्न हो

जाया करता है। वायु नलीसे यह बलगम बड़ी तकलीफसे निकलता है। दोनों मूत्रग्रन्थियोंपर भी इसकी द्वारा रोगका आक्रमण हुआ करता है और उनमें प्रदाह उत्पन्न हो जाया करता है। अस्वच्छ दृष्टि या अन्धापन भी इस से पैदा हो जाया करता है। दोनों नासा-रंध्र और स्वरनलीमें बहुत ठण्डी हवाका स्पर्श सहन नहीं होता, खाँसनेपर स्वरनली, वायु-मार्ग और वक्षोस्थि में और नीचे दर्द अनुभव होता है, यहाँतक कि बोलनेपर भी इन सब अंशोंमें दर्द मालूम हुआ करता है, खाँसी,—आक्षेपिक,—शरीर हिलादेने वाली और ढं ढ आवाज होती है मानो हाँडीके भीतर खाँस रहा है, स्वरनली या उसकी अपेक्षा निचले अंशमें उत्तेजनाकी वजहसे खाँसी पैदा हो जाया करती है। इसका सर-दर्द बहुत तकलीफ देनेवाला होता है और अधिकांश स्थानोंमें मस्तिष्कके मूलदेशमें यह दर्द हुआ करता है। ललाटके बीचसे माथा भेद कर पीठतक दर्द अनुभव हुआ करता है, ललाटपर प्रबल दबाव डालनेपर दर्द घटा हुआ मालूम होता है। ऐसा मालूम होता है, मानो माथा एक बन्धनी से बाँध रखा है। कण्ठमें ऐसा अनुभव होता है, मानो पत्थरके टुकड़े सब निगल गया है। ऐसा मालूम होता है मानो कीड़े सब पीठ और कन्धेके ऊपर रेंग रहे हैं। शरीरकी त्वचा और जननेन्द्रियपर भी इसकी शक्तिका परिचय मिला करता है। अकौता और दादकी तरह उद्भेद,—देहके ऊपरी अंशसे नीचेकी ओर फैल जाता है,—ऊपरी अंशके उद्भेद सब आरोग्य या गायब हो जाते हैं और निम्नांगमें उद्भेदकी अधिकता मालूम होती है। पुट्ठे से रेतोरज्जु तक दर्द अनुभव होना। बाईं रेतोरज्जुमें सुई बेधनेकी तरह दर्द, रेतोरज्जुमें सुरसुरी मालूम होती है। प्रबल लिङ्गोच्छ्वास और कामो-द्दीपक रमणके बाद बड़ी देरतक और अपर्याप्त वीर्यस्खलन इत्यादि इसके कुछ प्रकृतिगत क्रियाफल हैं।

## लक्षणावली।

**मस्तक।**—रातमें मस्तिष्कके नीचे और दोनो हनुमें दर्द या मस्तिष्ककी तलीसे हनुतक दर्द,—स्वरनलीमें दर्द और स्वर-भङ्ग, कनपटीमें दर्दकी अधिकता,—दर्दकी वजहसे सहजमेंही नींद नहीं आती, ऐसा मालूम होता है, मानो माथा, कानके ऊपरकी ओरसे एक बंधनीसे बँधा हुआ है (जेलस, आयोड, कष्टु, ऐ-नाई)। आँखोंके ऊपरी और निचले प्रदेशमें कानतक

फैलनेवाला प्रचण्ड सर-दर्द, भवोंके नीचे बहुत तेज दर्द होता है और आंखमें पानी भर आता है ( चिनिन आर्स, केलि-आयोड, नेट्र-म्यू, स्ट्रमोन, लेक-डिफ्लो, सेफ-कैन, स्पाइजि )। दाहिने ललाटमें दर्द,—आगे पीछे हटनेवाला और भीतरी प्रदेशतक फाड़ने या उखाड़नेकी तरह दर्द ( बेचिलिन ), ललाटके बीच-वाले अंशमें तेज और उभाड़ करनेवाला दर्द माथा भेद कर पीठमें चला जाता है,—घटना=इसके बाद दबाने या टीपने पर। तीसरे-पहर मूर्च्छा और सरके पिछले भागमें दर्द अनुभूत होता है,—वृद्धि=मस्तक पीछेकी ओर झुकाने-पर। केश झड़ना।

आंख ।—बहुत गहरमें तेज दर्द,—दर्द मानो अस्थिगत हो रहा है, पलकें आपसे आप बन्द हो जाती हैं ( मार्क, नेट्र-म्यू, ऐल्यू, कैल्के )। आंखमें जलन और बहुत ज्यादा आंसू बहना ( इयुफ्रे, केली-आयोड, क्रियो, फाइटो, फास, क्रोकस, केम्फो )। क्षीण दृष्टि,—विशेषकर दाहिनी आंखमें। अस्पष्ट दृष्टि,—अक्षर सब आपसमें जुड़ जाते हैं=मानो आंखके सामने अंधेरा पैदा होनेकी वजहसे ( वर्ण सब आपसमें मिल जाते हैं=आर्जेण्ट नाई, नेट्र म्यू, साइलि, स्टैफ, आर्टिमि वाल, कैम्फो, कोना, फेर, ग्रैफ, लाई, मर्क्युरियस-पेरेन )। आंख करकराती है, निर्मल वायु लगनेपर घट जाता है, पर दृष्टि-क्षीण हो जाती है और पढ़नेमें बाधा पहुँचती है, सभी चीजें कितनेही रंगोंकी शोभासे घिरी दिखाई देती हैं ( वैलेड, स्ट्रेन ) और दोनों आंखें फूली और लाल हो उठती हैं ( आरम, नक्स )। दियेकी शिखा नीली, हरि या पीली या इन्द्रधनुषकी तरह नाना रंगोंकी शोभासे घिरा मालूम होता है ( इन्द्रधनुषकी तरह ( बेलेड, स्ट्रेन, पीला रंग=ऐल्यू )। चक्षुगोलकके पार्श्वाद् गात्रकी शिराएँ सब टेढ़ी और फैली दिखाई देती हैं। अस्वच्छ दृष्टि ( फास, ब्राई, सीड्रन, कोलचि, कोनो, लेक कैन ),—आलोक शिखाके चारों ओर इन्द्रधनुषकी तरह शोभा देखना और चक्षुगोलकके चारों ओर दर्दका अनुभव होना। चक्षुगोलकके ऊपरी और निचले प्रदेशमें स्नायुशूल,—आंसू निकला करते हैं ( हाइड्रो-कोट, आइरिस-वार्सिकोलर )।

कान ।—दाहिने कानमें ढ ढं शब्द ( इस्क्यु-हिप, ब्रोम, सल्फि )। संध्याके समय कानमें दर्द,—पहले दाहिने इसके बाद बायें, कानपर रोगका आक्रमण होता है। कानमें खुजली और नाकसे बहुत ज्यादा सर्दीका स्राव।

जाया करता है। वायु नलीसे यह बलगम बड़ी तकलीफसे निकलता है। दोनों मूत्रग्रन्थियोंपर भी इसके द्वारा रोगका आक्रमण हुआ करता है और उनमें प्रदाह उत्पन्न हो जाया करता है। अस्वच्छ दृष्टि या अन्धापन भी इस से पैदा हो जाया करता है। दोनों नासा-रंध्र और स्वरनलीमें बहुत ठण्डी हवाका स्पर्श सहन नहीं होता, खाँसनेपर स्वरनली, वायु-मार्ग और वक्षोस्थि में और नीचे दर्द अनुभव होता है, यहाँतक कि बोलनेपर भी इन सब अंशोंमें दर्द मालूम हुआ करता है, खाँसी,—आक्षेपिक,—शरीर हिलादेने वाली और ढं ढं आवाज होती है मानो हाँड़ीके भीतर खाँस रहा है, स्वरनली या उसकी अपेक्षा निचले अंशमें उत्तेजनाकी वजहसे खाँसी पैदा हो जाया करती है। इसका सर-दर्द बहुत तकलीफ देनेवाला होता है और अधिकांश स्थानोंमें मस्तिष्कके मूलदेशमें यह दर्द हुआ करता है। ललाटके बीचसे माथा भेद कर पीठतक दर्द अनुभव हुआ करता है, ललाटपर प्रबल दबाव डालनेपर दर्द घटा हुआ मालूम होता है। ऐसा मालूम होता है, मानो माथा एक बन्धनी से बाँध रखा है। कण्ठमें ऐसा अनुभव होता है, मानो पत्थरके टुकड़े सब निगल गया है। ऐसा मालूम होता है मानो कीड़े सब पीठ और कन्धेके ऊपर रेंग रहे हैं। शरीरकी त्वचा और जननेन्द्रियपर भी इसकी शक्तिका परिचय मिला करता है। अकौता और दादकी तरह उद्भेद,—देहके ऊपरी अंशसे नीचेकी ओर फैल जाता है,—ऊपरी अंशके उद्भेद सब आरोग्य या गायब हो जाते हैं और निम्नांगमें उद्भेदकी अधिकता मालूम होती है। पुट्ठे से रेतोरज्जु तक दर्द अनुभव होना। बाईं रेतोरज्जुमें सुई बेधनेकी तरह दर्द, रेतोरज्जुमें सुरसुरी मालूम होती है। प्रबल लिङ्गोच्छ्वास और कामोद्दीपक रमणके बाद बड़ी देरतक और अपर्याप्त वीर्यस्खलन इत्यादि इसके कुछ प्रकृतिगत क्रियाफल हैं।

## लक्षणावली।

**मस्तक।**—रातमें मस्तिष्कके नीचे और दोनों हनुमें दर्द या मस्तिष्ककी तलीसे हनुतक दर्द,—स्वरनलीमें दर्द और स्वर-भङ्ग, कनपटीमें दर्दकी अधिकता,—दर्दकी वजहसे सहजमेंही नींद नहीं आती, ऐसा मालूम होता है, मानो माथा, कानके ऊपरकी ओरसे एक बँधनीसे बँधा हुआ है (जेलस, आयोड, कष्टु, ऐ-नाइ)। आँखोंके ऊपरी और निचले प्रदेशमें कानतक

फैलनेवाला प्रचण्ड सर-दर्द, भवोंके नीचे बहुत तेज दर्द होता है और आँखमें पानी भर आता है ( चिनिन-आर्स, केलि-आयोड, नेट्र-म्यू, स्टेमोन, लैक-डिफ्लो, लैक-कैन, स्पाइजि )। दाहिने ललाटमें दर्द,—आगे पीछे हटनेवाला और भीतरी प्रदेशतक फाड़ने या उखाड़नेकी तरह दर्द ( बेसिलिन ), ललाटके बीच-वाले अंशमें तेज़ और उन्मत्त करनेवाला दर्द माथा भेद कर पीठमें चला जाता है,—घटना = इसके बाद दबाने या टीपने पर। तीसरे-पहर मूर्च्छा और सरके पिछले भागमें दर्द अनुभूत होता है,—वृद्धि = मस्तक पीछेकी ओर झुकाने-पर। केश-झड़ना।

**आँख**।—बहुत गह्वरमें तेज दर्द,—दर्द मानो अस्थिगत हो रहा है, पलकें आपसे आप बन्द हो जाती हैं ( मार्क, नेट्र-म्यू, ऐल्यू, कोल्के )। आँखमें जलन और बहुत ज्यादा आँसू बहना ( इयुफ्रे, केली-आयोड, क्रियो, फाइटो, फास, क्रोकस, केम्फो )। क्षीण दृष्टि,—विशेषकर दाहिनी आँखमें। अस्पष्ट दृष्टि,—अक्षर सब आपसमें जुड़ जाते हैं = मानो आँखके सामने अंधेरा पैदा होनेकी वजहसे ( वर्ण सब आपसमें मिल जाते हैं = आर्जेण्ट नाई, नेट्र म्यू, साइलि, स्टेफ, आर्टिमि वाल, केम्फो, कोना, फेर, ग्रेफ, लाई, मर्क्युरियस-पेरेन )। आँख करकराती है, निर्मल वायु लगनेपर घट जाता है, पर दृष्टि-क्षीण हो जाती है और पढ़नेमें बाधा पहुँचती है, सभी चीजें कितनेही रंगोंकी शोभासे घिरी दिखाई देती हैं ( बेलेड, स्टैन ) और दोनों आँखें फूलीं और लाल हो उठती हैं ( आरम, नक्स )। दियेकी शिखा नीली, हरि या पीली या इन्द्रधनुषकी तरह नाना रंगोंकी शोभासे घिरा मालूम होता है ( इन्द्रधनुषकी तरह ( बेलेड, स्टैन, पीला रंग = ऐल्यू )। चक्षुगोलकके पश्चाद् गात्रकी शिराएँ सब टेढी और फैली दिखाई देती हैं। अस्वच्छ दृष्टि ( फास, ब्राई, सीड्रन, कोलचि, कोनी, लैक कैन ),—आलोक शिखाके चारों ओर इन्द्रधनुषकी तरह शोभा देखना और चक्षुगोलकके चारों ओर दर्दका अनुभव होना। चक्षुगोलकके ऊपरी और निचले प्रदेशमें स्नायुशूल,—आँसू निकला करते हैं ( हाइड्रो-कोट, आइरिस-वार्सिकोलर )।

**कान**।—दाहिने कानमें ढ ढं शब्द ( इस्क्यु-हिप, ब्रोम, स्पिजि )। संध्याके समय कानमें दर्द,—पहले दाहिने इसके बाद बाएँ, कानपर रोगका आक्रमण होता है। कानमें खुजली और नाकसे बहुत ज्यादा सर्दीका स्राव।

छेद और कर्ण-पटह लाल और उठा हुआ मालूम होता है। नाकसे पतला अथवा डोरीकी तरह बलगम निकला करता है। बधिरता,—नाकसे छींक मारनेके समय कानमें दर्द मालूम होता है ( हिप, कैली-म्यू, डायस्को, कैल्के )।

**नाक**।—ऐसा अनुभव होना कि माथेसे मानो नाकके भीतर वेगसे खून दौड़ता है। रन्ध्रमें ज्वाला-जनक उत्तेजना,—मानो गर्म पानी लगनेकी वजहसे कण्ठ, अन्ननाली और वायु नालीके बीचमें ऐसी ही जलन अनुभव होती है। स्वरनलीमें खुजली और श्वास कृच्छ्रता, बार बार छींक और नाकसे स्राव। नाकके पिछले छेदसे पतले श्लेष्माका स्राव। नाकमें ठण्डी हवा प्रवेश करनेपर तकलीफ होती है ( ग्रैफ, इग्नेस, कोरालि-रूब, ब्यूफो, आयोड, कैम्फ )। घ्राण-शक्तिका घटना )।

**मुख-विवर**।—ऊपरी पंक्तिका क्षय हुआ पेषण दन्त दर्द किया करता है,—कितनी ही बार इतना दर्द होता है, कि रोगी बोल नहीं सकता, जीभ द्वारा रोगी दाँत आशोषण करनेपर आराम मालूम होता है ( कास्टि, सिपा, वृद्धि—नक्स-वोम, बेल, कार्बो वेज, साइलि )। हनु और चर्वण-पेशीमें दर्द। खाने पीनेके समय जीभमें स्पर्श सहन नहीं होता। मुँह लसदार लार भरा मालूम होता है। मुँहमें *खूनका स्वाद मालूम होता है*। तम्बाकू बेस्वाद मालूम होता है और चुरुटका व्यवहार करनेपर खाँसी आती है।

**पाकाशय आदि**।—पाकस्थलीमें बहुत गड़बड़ी मालूम होना, काफी और तम्बाकूसे अरुचि, उनकी गन्धसे भी चिढ़ लगती है। डकारमें मूलीकी गन्ध आती है। सवेरे मिचली और उदरके ऊपरी भागमें गड़बड़ी मालूम होना, खाँसनेपर मिचली पैदा हो जाती है, घोड़ेपर चढ़कर घूमनेके समय उदरके ऊपरी भागमें दर्द और भार मालूम होना और भोजनके बाद जी मिचलाने लगना, घटना=खाली डकार आनेपर। रह रहकर तेज़ पानी की तरह वमन,—इसके बाद पीला गाढ़ा गोंदकी तरह वमन होता है। पाकाशय और अन्त्राशय आध्मानसे भरा,—खासकर संध्याके समय, बड़े कष्टसे वायु निकलता है। दोपहरके पहले मानो पेट चिपक जाता है। पाकस्थलीमें दबाव मालूम होना, कभी कभी प्रायः ही वमन होता है। पेट आध्मान-युक्त और उसमें स्पर्श सहन नहीं होना। आँतोंमें जोरकी गड़गड़ाहट, पुट्ठेके

स्थानपर दर्द मालूम होना और खाँसनेपर यह दर्द अण्डकोषतक फैल जाता है ( नेट्र-मूर )। वंक्षणीय छिद्रके मुँहपर दबाव मालूम होना ( सिपा )। अर्श,—खाँसनेपर बढ़ता है या बाहर निकल आता है।

**पुं०-जननेन्द्रिय।**—शिरा और मेढ़ त्वकाके अगले भागमें बहुत तेज दर्द। लिङ्गमणि ( लिङ्गकी सुपारी ) का पार्श्व लाल और रमणके बाद बहुत देरतक वीर्यपात हुआ करता है। लिङ्गमणिके बाएँ पार्श्वमें टपक जैसा और डङ्क मारनेकी तरह दर्द। सबेरे लिङ्गमें कड़ापन। अण्डकोषमें दर्दकी वजहसे नींद नहीं आती, रेतोरज्जुके भीतर दर्द, विशेषकर बाईं ओरकी रेतोरज्जुमें। दाहिनी वंक्षणीय ग्रन्थिकी प्रादाहिक सूजन और रेतोरज्जुसे अण्डकोषतक फैलनेवाला दर्द। रमणकी इच्छा बिलकुल ही नहीं रहती, स्वास्थ्यकी रक्षाके लिये आवश्यक समझकर इच्छा-पूर्वक स्त्री-गमन करता है, परन्तु रेतःस्खलनके समय जो अकथनीय आनन्द अनुभव होता है उसका उसे अनुभव नहीं होता।

**श्वासयंत्र।**—स्वरनलीमें खुजली, जखम भरा दर्द और जलन। सभी वायु मार्गोंमें बहुत ज्यादा परिमाणमें श्लेष्मा सञ्चित हुआ करता है, कण्ठसे निकला हुआ कफ मुँहसे डोरीकी तरह झूला करता है ( फेरम, कैलि-बाई, फास, कक्कस ) और खाँसी तथा ओकाई पैदा कर देता है ( कक्कस-केक्टाई )। छींकनेपर वायुनलीमें अड़ा हुआ कफ आपसे आप ही छूटकर बाहर निकल आता है। छींकने पर वायुनलीभुजका कफ अपने आप निकलने लगता है, खाँसनेपर कण्ठमें सूखापन मालूम होता है। खाँसी और सर्दी रोगमें स्वरभङ्ग। स्वरभङ्गका बढ़ना=गाना गानेपर, घोड़ेपर चढ़कर घूमनेपर, घरके बाहर टहलनेपर ( टेल्यू ) और बाहर रहकर घरमें प्रवेश करनेपर ( वायुके विपरीत ओर चलनेपर बढ़ना=नक्स मस )। घरघर खाँसी—मानो रोगी हाँडीके भीतरसे खाँस रहा है। खाँसते खाँसते छींक आ जाती है ( ऐण्टि टार्ट, बेल, हिप, आयोड, सिपि, स्क्विला, पीडो सेनेगा )। खाँसी हल्की सूखी, खाँसनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो श्लैष्मिक झिल्ली फट जायगी ( मिडोरिन, सिपा ) और वायुनलीका सङ्कोचन ( स्क्वि, बेल, कास्टि, चेलिडो, लैके, फास ) पैदा हो जाता है। वक्षको फाड़ डालनेवाली खाँसी,—लम्बी साँस खींचनेपर घटी मालूम होती है, घरके बाहर टहलनेपर बढ़ जाती है।

श्वास-प्रश्वासके समय वक्ष और स्वरनालीमें पतला श्लेष्मा घरघराता है—श्वास-प्रश्वासके समय वायुनलीमें तरल श्लेष्माके बुलबुले फूटनेकी आवाज सुन पड़ती है। जगह बदलनेवाला फेफड़ेका प्रदाह। बाएँ पार्श्वकी नीचेवाली पर्शुकाके नीचे सुई गड़नेकी तरह दर्द। खाँसनेपर वक्षके बीचकी हड्डीके नीचे दर्द होता है और यह दर्द दोनों ओरसे वक्षके भीतर तक फैल जाता है, खाँसनेपर लम्बे पीले रङ्गके डोरीकी तरह कफके टुकड़े-सब वायुनलीसे छूटकर बाहर निकल आते हैं। खाँसनेके समयके अलावा अन्य समय भी वक्षके बीचवाली वक्षमध्यास्थिमें बहुत दर्द होता है और स्पर्श सहन नहीं हुआ करता है। वक्षमें दबाव मालूम होना,—लम्बी साँस लेनेपर घटता है। आक्षेपिक खाँसीके समय हाथकी अँगुलियाँ सब नाचा करती हैं (दाहिने हाथका नाचना = सिना)

**त्वचा।**—कर-पृष्ठपर लाल दाग या चिन्ह प्रकट हो जाते हैं। बाहुके अगले भागमें और हाथमें गुलाबी रङ्गकी फुन्सियाँ निकलती हैं और इसके बाद इन सब अंशोंसे रूसी जैसी खाल निकलती है। शरीरमें जगह जगह कीड़े आदि चलनेकी तरह खुजली मालूम होती है। चेहरा और जननाङ्गमें खसड़ाकी तरह उद्भेद। घमौरी,—ऊपरी अङ्गमें लोप होकर निचले अङ्गमें पैदा हो जाती है,—पहले उरुके ऊपर, इसके बाद पैरोंमें और अन्तमें गुल्फ-देशमें निकलती है और बढ़ती रहती है। पीठ और कन्धेमें ऐसी खुजली मालूम होती है, मानो कीड़े सब चल रहे हैं—सन्ध्याके बाद सोनेपर यह पैदा होती है,—नींदमें व्याघात पैदा हो जाता है। बगलके पसीनेमें लहसुनकी गन्ध आती है। बढ़े हुए नखके अगले भागमें मांस लगा रहता है,—विशेषकर दाहिने हाथकी मध्यमा अंगुलीके नखमें (ऐ-फ्लु)।

**वृद्धि।**—छूनेपर, खाँसनेपर, संध्याके समय, आधी राततक (खाँसी), घरके बाहरकी निर्मल हवा लगनेपर (सिपा—निर्मल वायुमें घटना) और घुड़सवारीमें घूमनेपर।

**घटना।**—जोरसे अंगुलीसे टीपने या दबानेपर।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—बेल, हिप, मार्क (स्वर-नालीकी सर्दी), ऐसिड-फास, साइलि (मसूढ़ा फूलना), (स्वर नालीका दर्द)।

सदृश ।—आर्जेण्ट मेट, आर्स, ब्रोम, मैङ्ग, सेलिन, सल्फ, टेल्यूरियम।

तुलनीय ।—आंख और फेफड़ा ( क्लोरो, ब्रोम ), नखका चमड़ा—ऐसिड-फ्लुयो। खुजलीमें—सलफर। सर्दीमें—सिपिया; उद्भेदमें—रास, आर्स।

शक्ति ।—तृतीय दशमिकसे २०० शततमिक क्रम।

---

## आस्ट्रिया वर्जिनिका।
## ( OSTRYA VIRGINICA )

दूसरा नाम ।—आयरन-उड, लिवर उड।

प्रस्तुत प्रक्रिया ।—इसके गाछसे मूल अर्क तैयार होता है।

लक्षणके अनुसार प्रयोग ।—निम्न-लिखित रोगोंमें लाभदायक है :—धीमा धीमा सर दर्द, सविराम ज्वर, यकृतमें विकार, कटि-वात, मलेरियासे उत्पन्न ज्वर और खूनकी कमी।

उपयोगिता और आभास ।—मलेरियासे पैदा हुए रोगोंके बाद खूनकी कमी दूर करनेके लिये या मलेरियासे पैदा हुआ खूनका अभाव आरोग्य करनेको यह एक बहुत ही लाभदायक दवा है। पित्त-सञ्चय क्रिया के विकारमें भी यह बहुत लाभदायक है। धीमा धीमा सर-दर्द, और पीठ तथा कन्धोंमें दर्द, इसकी यकृतपर शक्तिका परिचायक है। उदरमें छेदनेकी तरह दर्द और बेचैनी पैदा करनेवाली सुस्ती, जिह्वामूलमें पीला लेप, सवेरे और शाम को भोजनसे अरुचि, अस्पष्ट सरका दर्द रोगमें अधिकांश समय मिचली मालूम होती है,—ये ही कई इसके प्रधान लक्षण हैं। आगे लिखे कई लक्षण ऊपर बताये कई लक्षणोंके विपरीत रहनेपर भी आस्ट्रियाके प्रकृति गत लक्षण हैं,—जैसे :—बहुत भूख लगना,—भूखके कारण रातके ४ बजे ( इग्ने, लाई ) के समय रोगीकी नींद खुल जाती है ( भूखकी वजहसे नींदमें व्याघात होता है=मेरम-वे, फास,—रातमें भूख लगती है=ऐसीज नाई, सेलिन, टेल्यू ) और उदरके ऊपरी प्रदेशमें सुस्ती और खालीपन मालूम होना ( क्लोरेलम, क्रोटेल,

ऐ-हाइड्रोसायान, इग्ने, कैली-कार्ब, लेक-कैन, लेप्टा, माइरिका-सेरिफ, नेट्र-म्यू, नक्स, फास, स्टेन, सल्फ, टैवाक, सिपि, इलैप्स), कभी कभी काले रङ्गका पाखाना होना।

## लक्षणावली।

**मस्तक।**—माथा छोटा या हलका मालूम होना,—विशेषकर चलनेके समय। सर-दर्द रोगमें माथा, मुखमण्डल और हाथ "कुट कुट" किया करता है—विशेषकर माथा। प्रचण्ड टपककी तरह ललाट देशका सर-दर्द, वृद्धि=झुकनेपर। मिचली और अस्पष्ट सर-दर्द।

**पाक और अंत्राशय।**—भूख बहुत बढ़ जाया करती है। रातमें चार बजनेके समय भूखकी वजहसे नींद खुल जाती है (भूखकी वजहसे नींद नहीं आती=इग्ने, नींद आ जाती है=लाई)। पाकस्थलीका अम्लत्व (खट्टापन)। ऊपरी पेटमें जलन पैदा करनेवाली यन्त्रणा। ऐसा अनुभव होना कि पाकस्थलीमें अजीर्ण पदार्थ इकट्ठे हो रहे हैं, घटना=भोजनके बाद। ठण्डी हवामें घोड़ेपर सवार होकर घूमनेके बाद मिचली और यन्त्रणा। उदरके ऊपरी भागमें शून्य भाव और सुस्ती (सिपिया, माइरिका, नेट्र-म्यू, फास, टैबाक, लेक-कैन, कैली-कार्ब, लेप्टा, क्रोटेलस)। दाहिनी कोखमें अस्पष्ट दर्द, वृद्धि=चलनेपर,—थोड़ेमें ही कातर हो पड़ना और अस्पष्ट सर दर्द भी मालूम होता है। खट्टी डकार और दाहिने गात्रमें धीमा दर्द। नाभीका पीछेकी ओर खिंचना (प्लम्ब)। नाभि-प्रदेशमें छेदनेकी तरह दर्द और यह दर्द उदरके ऊपरी भागतक चला जाता है—मलका वेग, आँतोंमें आवाज या पेट गड़गड़ाना और कूथन भी मालूम होती है। रातमें उदरमें आध्मान वायु सञ्चय और आँतोंमें आवाजकी वजहसे नींद खुल जाती है। मलान्त्र जखम भरा और पाखाना होने बाद ऐसा मालूम होता है मानों मलान्त्र बाहर निकल पड़ा है। पाखाना होने समय कूथन और इसके साथ ही पित्तमय पाखाना निकलना, मल-स्वाभाविक पर काली आभा लिये। ६ बजनेके समय सूखे काले मलखण्ड सब निकलते हैं। पीठ और कमरमें इतना दर्द होता है कि रोगी करवट नहीं बदल सकता (ब्राई, साइक्यु, मैंक्रोटिन, नक्स, सिपि) या उठकर बैठ नहीं सकता (जिङ्कम)।

**तुलनीय** ।—रातमें भूख लगकर जाग पड़ना—इग्ने, लाइकोपो, काले रङ्गका मल—लेप्टा ।

**सम्बन्ध** ।—**सदृश** ।—ब्राई, साइक्लु, लैक-केन, लेप्टैन, माइरिका, नक्स, मैकोटिन, फास, इलैप्स, केली-कार्ब, इग्ने, लाई, सल्फ, सिपिया, स्टैनम ।

**दोषघ्न** ।—ग्रायो, नक्स-वोमिका ।

**शक्ति** ।—१ म दशमिकसे ३ रा शततमिक क्रम ।

---

## ओवाई गेलिनी पेलीक्युला ।

## ( OVI GALLINÆ PELLICULA )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—मुर्गेके अण्डेके भीतरकी ताज़ी छालसे विचूर्ण तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग** ।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है,—रजोबन्ध, सर्दी, खाँसी, हृदयका विकार, श्वेत प्रदर, आर्त्तवका विकार, डिम्बाधारका दर्द, योनिकी खुजली, गलेका जखम, जरायु-भ्रंश, मेरुदण्ड में दर्द इत्यादि रोगोंमें लाभदायक है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—स्त्री-जननेन्द्रिय पर ही इसकी विशेष क्रिया होती है और स्त्री-जननेन्द्रिय पर ही इसके अधिक लक्षण प्रकट होते हैं तथा रमणियोंके नाना प्रकारके रोगोंमें इसका फायदा दिखाई देता है। एकाएक दर्द आदिका पैदा होना, मानो जरायु आदि नीचेकी ओर दब रहे हैं, बाँये जघन प्रदेशमें एवं कटिदेशमें दर्द, दुर्बलता और सुस्ती मालूम होना, हृत्पिण्ड और बायाँ डिम्बाधार दोनोंमें एकसाथ ही दर्द, कलाई, बाहु, कमर वगैरह अङ्गोंमें किसी तरहका बन्धन सहन न होना, त्रिकास्थि प्रदेशमें गर्मी और बाकी अंगोंमें ठण्डक मालूम होना, सोनेके समय और निद्रित अवस्थामें रह रहकर हाथ पैर आदिका फड़कना, जरायुमें लगातार ऐसा मालूम होना मानो कुछ बाहर निकालनेकी चेष्टा करता है और मानो उसमेंसे बड़े वेगसे खून निकलनेकी सम्भावना हो रही है। ऐसा भी अनुभव होना मानो वस्ति-

गह्वरमें कुछ उलट गया, आर्त्तव-स्रावके बाद दूध की मलाईकी तरह प्रदर स्राव—इत्यादि कई इसके प्रधान लक्षण हैं।

## लक्षणावली।

**मन और मस्तक।**—आर्त्तव स्रावके पहले दुःखित भाव (कोना, नेट्र-मूर, पल्स)। निराशा-पूर्ण और रोदन-परायण भाव (एपिस, कास्टि, चेलिडो, साइक्ल, ग्रेफ, लिलि-टाई, नेट्र-मूर, पल्स, सिपि)। गहरा विषाद,—क्यों ऐसा है यह नहीं बता सकता, बादलके टुकड़ेकी तरह विषाद हट जाता है (आर्जेण्ट नाई, ऐक्टिया)। मानो माथेमें कुछ बड़े वेगसे चक्कर खा रहा है, ऐसा मालूम होना, मानो भों भों कर घूम रहा है (आर्जेण्ट-मेट, कास्टि, चिनि-सल्फ)। सीढ़ीसे उतरना (बोरैक्स) या जमीनसे ऊँची किसी सकरी राहमें चलनेके समय रोगिनीका माथा खाली मालूम होता है, गिर जानेका भय होता है और वह साँस रोककर आगे बढ़ती है। माथेके पिछले भागमें दर्द। बाईं आँखको भेदकर पीछेतक शूल वेधनेकी तरह तेज दर्द अनुभव होता है (ब्रोम, ब्राई), दर्द इतना प्रचण्ड होता है कि रोगी अपने हाथसे इस आँखको दबा रखता है जिससे वह बाहर न निकल पड़े। आँखके ऊपर मानो एक ढकना ढका हुआ है। गड्ढेमें धँसी आँखें और ऊँचे उठी हड्डीसे भरा कङ्काल-सार चेहरा।

**नाक।**—सामान्य सर्दी लग जानेकी वजहसे एकाएक भयानक सर्दी और नाकसे स्रावका होना आरम्भ हो जाता है,—नाकसे बहुत ज्याद श्लेष्मा निकलता है और दो तीन बाद एकाएक बन्द हो जाता है। ऐसा मालूम होना कि सहसा सर्दी लग गयी है, बार बार छींक (सिपा, साइक्लेम)। लगातार सर्दीका स्राव और दोनों ओठोंकी त्वचा फट जाया करती है।

**मुख-मण्डल।**—दोनों आँखें गड्ढेमें धँसी, कङ्कालसार मूर्त्ति और शकलका बदरंग हो जाना। आर्त्तव स्रावके समय साँस द्वारा छोड़ी हुई हवा बहुत बदबूदार रहती है (कोलोफिन, सिपि)। मुँहमें ताजे अण्डेका स्वाद, लार-बहुत खट्टी (ऐंगास्ट)। बाएँ पार्श्वका गलेका जखम—मानो यह अंग दग्ध हो गया है,—दर्द केवल रातके समय होता है, खाँसनेपर जमा हुआ बलगम सब वेगसे गलेके भीतरसे वायुनलीमें घुसता है। कण्ठके बाएँ पार्श्वमें

मानो एक गोली अड़ी हुई है—ऐसा अनुभव पैदा करने वाला गलेका जखम, कण्ठके भीतरका स्थान प्रदाहित मालूम होता है, दोनों गल-ग्रन्थियोंका फूलना। गलेमें खांसी पैदा करनेवाला सूखापन मालूम होना और एक ओरकी गल-ग्रन्थि प्रदाहित मालूम होती है।

**पाक और अन्त्राशय।**—बहुत अधिक दुर्भावना या मानसिक अवसादसे उत्पन्न स्नायविक विकार मिला अजीर्ण रोग ( साइमीफ्यूगा, ए-हाइड्रोसायान, नक्स वोम, सिफिलिन ),—रोगी-विपन्न चित्त, बहुत कमजोर रहता है और उसे प्राय: नींद नहीं आती। वक्षोस्थिके निचले भागमें और पीठके मध्यस्थलमें ऐसा अनुभव होना मानो एक आलू अड़ा हुआ है ( ऐबिस-नाइग्रा, ऐब्रोट, लाई, ऐनाक, विड्डा ) और त्रिकास्थि प्रदेशमें प्रचण्ड दर्द मालूम होना। उदरके ऊपरी प्रदेशमें या पाकस्थलीके तल देशमें जलन और भार मालूम होना। पित्ताश्मरी रोगमें वमन। एकाएक उदरके ऊपरी प्रदेशके बिचले अंशमें या अग्रकडाके नीचे भयानक दर्द पैदा हो जाता है और यह दर्द बाएँ डिम्बाधार और बाएँ पैरमें फैल जाता है। रज आरम्भ होनेके पहले पेट फूलना,—पेट इतना फूल उठता है, कि ऐसा मालूम होता है, मानो पेट फट जायगा और जरायु मानो प्रबल वेगसे नीचेकी ओर खिंच रहा है। तलपेटमें नीचेकी ओर दबाव मालूम होना। रजोनिवृत्तिके समय बाएँ उदरमें स्पर्श बहुत ही असह्य मालूम होता है, उसके भीतरमें रह रहकर तेज दर्द चारों ओर दौड़ पड़ता है और इस तरहका तेज नीचेकी ओर आकर्षण मालूम होता है, मानो जरायुके साथ कोई एक भारी पदार्थ बँधा हुआ है। तलपेटमें दर्द, वृद्धि=जिस करवट सोता है, उसी ओर, चित्त होकर सोनेपर त्रिकास्थिमें बहुत दर्द मालूम होता है।

**मल और मूत्र।**—कब्जियत—पाँचसे आठ दिनोंतक अनियमित भावसे पाखाना होना। मलके साथ बालूकी तरह पदार्थ मिला रहता है और वह पाखानेके पात्रमें गिरता है,—यह मल बड़े कष्टसे निकलता है। छेदनेकी तरह शूल वेदना मालूम होना और ठण्डा पतला पाखाना होना, रोगीकी हिमाँग अवस्था। तरल मलके साथ सिकुड़ी हुई शल्का निकलता है। रातमें एकाएक पेटमें ऐंठन होकर पतला पाखाना होता है। गाड़ीपर चढ़ कर भ्रमण करनेके समय मलान्त्रसे खूनका स्राव होता है और नितम्बमें

प्रचण्ड दर्द होता है। रजोनिवृत्तिके बाद रोगिनी जभी छींकती है, त
आपसे आप पेशाब निकल पड़ता है ( ऐ-फास, नक्स-मस, एपिस, कालि
स्कीला, सिपिया )। पेशाब इतना गर्म होता है, कि पेशाबके समय योनिद्वा
—विशेषकर उसका दाहिना पार्श्व मानो दग्ध हो जाता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय ।**—एकाएक किसी तरहका शारीरिक परिश्र
करते करते ऐसा मालूम होता है, मानो बाएँ पुट्ठेकी जगहपर कुछ छि
गया और वहाँसे दर्द आरम्भ होकर वह उरुसे जानु और जानुसे पैरतक चल
जाता है और रोगीको बाध्य होकर शय्यापर पड़ जाना पड़ता है, इसके बा
किसी तरहकी भी सामान्य परिश्रम या बाहु द्वारा कोई-काम या कोई चीज़
उठाने या रखनेके समय यह दर्द दुबारा पैदा हो जाता है, विशेषकर रज:
स्रावके समय डिम्बाधारका दर्द और जरायु आदिका नीचेकी ओर खिंचन
बहुत बढ़ जाता है, स्थिर होकर बैठने या किसी तरहका परिश्रम न करने
पर घटा मालूम होता है। रज:स्रावके समय रोगिनीके मुँहसे इस तरहकी
एक दुर्गन्ध निकलती है, जैसी पहले कभी भी मालूम नहीं हुई ( कोलोफिल,
सिपि )। रज:स्राव होनेके पूर्ववाले दिन एकाएक आधी रातके बाद रोगिनी
की नींद खुल जाती है और उसे ऐसा मालूम होता है, कि कोई चीज धक्का
देकर तलपेटसे बाहर निकल जाना चाहती है और मानो जरायुका रक्त बड़े
वेगसे निकलनेकी चेष्टा कर रहा है तथा ऐसा अनुभवके होनेके समय पेट
इतना फूल उठता है कि ऐसा मालूम होता है कि वह फट जायगा। एका-
एक माथेमें चक्कर आ जाता है और ऐसा बोध होता है, कि तलपेटसे कुछ
बड़े वेगसे बाहर निकलना चाहता है, ऐसी अनुभूतिके बाद ही जरायुसे बहुत
ज्यादा खूनका स्राव होताहै। स्रावके समय अन्य सभी लक्षण एकदम
आराम हो जाते हैं। रज:स्राव होना बन्द होनेपर प्रदरका स्राव आरम्भ
होता है,—स्राव दूधकी मलाईकी तरह, स्रावके पहले जरायुमें तेज दर्द
मालूम होता है। जरायु और बाए डिम्बाधारमें दर्द हुआ करता है,—मानो
रज:स्राव आरम्भ होनेकी यह सूचना है, परन्तु उस समय रज:स्राव होनेमें
अठारह दिन बाकी रहते हैं। रज:स्राव होनेके समय जँभाई। रज:स्राव
होनेपर वस्त्र आदिका भार सहन न होना। हृत्पिण्ड और बाएँ जरायुमें,
एकसाथ ही दर्द मालूम होता है ( नेजा )।

**पीठ और कमर ।**—पीठमें दर्द—मानो कमरकी कशेरुका सब बाहर निकल पड़ी है। नितम्ब प्रदेशमें उत्तापकी वजहसे रातमें नींद खुल जाती है, पर शरीरके अन्यान्य अंश ठण्डे रहते हैं। बाएँ डिम्बाधारसे बाएँ और उरु शिखरमें और वहाँसे कमर होकर उरु और उरुसे चरणमें यह दर्द चला जाता है ; उपशम=रजःस्रावके समय और बढ़ना=रजःस्राव हो जानेपर।

**वृद्धि ।**—रजःस्रावके समय, शरीर हिलानेपर, सीढ़ी चढ़नेके समय, दबाने या छूनेपर, पूर्णिमाके समय और वस्त्र आदिके भारसे।

**उपशम ।**—ऋतु-स्राव आरम्भ होनेपर, पीछेकी ओर झुक जानेपर और छातीमें हाथसे आघात करनेपर या वक्षको हिलानेपर ( श्वास कष्ट )।

**सम्बन्ध ।—सदृश ।**—ऐक्टिया-रेस, नेजा, बेल, लाइ, आर्जेण्ट-नाइ, कैल्केरिया, ओवा-टेस्टा, बोरैक्स, कौलोफिल, मिफिलिन, नेट्र म्यूर, इग्नेश, हिप, लैके, एपिस।

**तुलनीय ।**—कैल्केरिया, ओवा-टेस्टा ( श्वेत-प्रदर ), इलिपस और बाईं ओरके डिम्बाधारमें दर्द—नेजा, सर्दीमें—कौली-बाई। स्पर्श अनुभवकी अधिकता—लैके, नाभि-कुण्डमें एकाएक दर्द—बेलाडो।

**शक्ति ।**—उच्च क्रम।

---

## आक्सिडेण्ड्रन ।

## ( OXYDENDRON )

**दूसरा नाम ।**—सोरेल ट्री, सावर-ड्रैव।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—पत्तसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास ।**—यह शोथ और उदरी रोगकी बहुत बढ़िया दवा है। मूत्राशयके मुखपर अकड़न, पेशाब थोड़ा, मूत्राशय मुख-शायी ग्रन्थिका बढ़ना, मूत्रपथरी और सारे शरीरका शोथके कारण श्वास-प्रश्वासमें कष्टके लक्षणवाले शोथ-रोगमें यह विशेष लाभदायक हो सकता है।

**सम्बन्ध, तुलनीय ।**—ऐपोसाइनम, सिरिफोलियम।

**शक्ति ।**—मूल अर्क ½ से १ ड्राम मात्रामें और निम्न शक्ति।

---

## आक्सिजेनियम।

## ( OXYGENIUM )

**दूसरा नाम।**—आक्सिजेन ( आजोनके साथ )।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—चुआये हुए पानीमें आक्सिजेन मिलाकर क्रम तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—ऐकिनेनिया, कैलेण्डुला और हाइड्रैस्टिसकी तरह आक्सिजेनियमके धावन और प्रलेपमें भी सड़ना रोकनेकी विशेष शक्ति है।

इसे पानीके साथ मिलाकर कुल्ला करनेपर मुँहका जखम या सर्दी आराम हो जाती है।

सूजाकमें भी इसका लोशन व्यवहृत हुआ करता है।

केन्सर रोगमें इसका भीतरी और बाहरी प्रयोग करनेपर कितनी ही बार आशासे अधिक लाभ होता है।

**सम्बन्ध, तुलनीय।**—क्रोमिक-ऐसिड, कैलि-बाई, कैलि-फ्लोर, कैलि-परमैङ्ग, ओस्मि, ऐसि, क्लोरम।

यह मार्फिया और स्ट्रिकनिनकी विषाक्तताका दोष नष्ट करता है।

केम्फर इसका दोषघ्न है।

**शक्ति।**—निम्न-शक्ति, गैस सूंघना या बाहरी प्रयोग।

---

## आक्साइट्रोपिस लेम्बर्टाई।

## ( OXYTROPIS LAMBERTI ).

**दूसरा नाम।**—वैटन- [illegible] ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** [illegible] अन्यान्य अ[illegible] तैयार होता है।

अनुसार [illegible]

दर्द, पक्षाघात, वात, रीढ़ रज्जुमें दर्द, अण्डकोषमें दर्द; सरमें चक्कर आना इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—यह मेरुमज्जाके पश्चात् स्तम्भमें घनत्व पैदा करता है और इसीलिये रोगीको स्थान परिवर्त्तनकी शक्तिका क्षय या लोप होनेके उपक्रम हो जाता है, इसके आगे लिखे कई लक्षण चलनेकी शक्ति न रहनेका परिचायक है'—विपन्नता और भ्रान्ति-प्रवणता—ऐसा मालूम होता है, मानो बेहोश हो जायगा, माथेमें भार मालूम होता है और खड़े होने या बैठनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो गिर जायगा। किसी लक्षणकी बात याद आते ही वह बढ़ जाया करता है, पेशाबकी बात स्मरण होते ही जोरसे पेशाब लग आता है, स्फूर्तिजनक मादकता अनुभव होती है, आँखमें दर्द और दृष्टि विकार, इच्छानुसार दोनों पैरोंको चला नहीं सकता, *दोनों पैर सुन्न हो जानेकी वजहसे इधर उधर चल नहीं सकता* और बाएँ हाथ तथा पैरमें सुरसुरी हुआ करती है। इसका दर्द तेजीसे पैदा होता है और तेजीसे ही अच्छा हो जाता है, पर दर्द दूर होनेके बाद रोगवाले अंशमें दर्द और स्पर्श असहिष्णुता अनुभूत होती है। बाएँ कर्ण-गोलकमें दर्द, इसके बाद दोनों आँखोंके मध्यवर्ती प्रदेशमें दर्द अनुभव होता है। दिनके १० या १०॥ बजनेके समय बेचैनी और सुस्ती मालूम होती है। समूची देहके भिन्न भिन्न अंशोंमें पतले सूलकी तरह दर्द मालूम हुआ करता है। तीसरे पहर ३ बजनेके बाद उपशम मालूम होता है।

## लक्षणावली।

**मन।**—किसीसे बोलने, पढ़ने या कोई काम करनेसे अनिच्छा या चिढ़, अकेला रहना पसन्द करता है (ऐक्टिया, कोका, जेलस, इग्ने, लिडम, रास, थूजा)। विमर्ष भाव,—दिनभर, शय्या त्यागनेपर विमर्ष भाव और क्लान्ति मालूम होना। सुस्ती,—स्वाभाविक बल और आग्रहके साथ पढ़ नहीं सकता, मन बहुत अधिक भुलक्कड़। *बात या नाम याद नहीं रहता।* किसी विषयमें भी एकान्त भावसे जी नहीं लगा सकता,—किसी विषयमें भी चित्तको केन्द्रीभूत नहीं कर सकता (इथ्यू, बोवि, लेक-कैन, लाइकोपस-वार्जिन, मिलिसोट, ऐ-मार्चेल, ऐ-फास, स्कुटेल, सिनिसियो, थाइवर्न-ओप्यु, जेरोफिल)। रोगीको ऐसा मालूम होता है, कि वह बेहोश हो जायगा

## आक्सिजेनियम ।

## ( OXYGENIUM )

**दूसरा नाम ।**—आक्सिजेन ( ओजोनके साथ ) ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—चुआये हुए पानीमें आक्सिजेन मिलाकर क्रम तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—ऐकिनेनिया, कैलेण्डुला और हाइड्रैस्टिसकी तरह आक्सिजेनियमके धावन और प्रलेपमें भी सड़ना रोकनेकी विशेष शक्ति है ।

इसे पानीके साथ मिलाकर कुल्ला करनेपर मुँहका जखम या सर्दी आराम हो जाती है ।

सूजाकमें भी इसका लोशन व्यवहृत हुआ करता है ।

केन्सर रोगमें इसका भीतरी और बाहरी प्रयोग करनेपर कितनी ही बार आशासे अधिक लाभ होता है ।

**सम्बन्ध, तुलनीय ।**—क्रोमिक-ऐसिड, कैलि-बाई, कैलि-फ्लोर, कैलि-पर्मेङ्ग, ओस्मि, ऐसि, क्लोरम ।

यह मार्फिया और स्ट्रिकनिनकी विषाक्तताका दोष नष्ट करता है ।

कैम्फर इसका दोषघ्न है ।

**शक्ति ।**—निम्न-शक्ति, गैस सूंघना या बाहरी प्रयोग ।

---

## आक्साइट्रोपिस लेम्बर्टाई ।

## ( OXYTROPIS LAMBERTI ).

**दूसरा नाम ।**—चैटल-उड, लोको-उड ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—मूलके अलावा अन्यान्य अंशोंसे मदर टिंचर तैयार होता है ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :—दृष्टि-क्षीणता , मूलाधारकी उत्तेजना , खांसी , ज्वर , ध्वजभङ्ग , डिम्बाधारका

दर्द, पक्षाघात, वात, रीढ़रज्जुमें दर्द, अण्डकोषमें दर्द, सरमें चक्कर आना इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—यह मेरुमज्जाके पश्चात् स्तम्भमें घनत्व पैदा करता है और इसीलिये रोगीको स्थान परिवर्त्तनकी शक्तिका क्षय या लोप होनेके उपक्रम हो जाता हैं, इसके आगे लिखे कई लक्षण चलनेकी शक्ति न रहनेका परिचायक है'—विपन्नता और भ्रान्ति-प्रवणता—ऐसा मालूम होता है, मानो बेहोश हो जायगा, माथेमें भार मालूम होता है और खड़े होने या बैठनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो गिर जायगा। किसी लक्षणकी बात याद आते ही वह बढ़ जाया करता है, पेशाबकी बात स्मरण होते ही जोरसे पेशाब लग आता है, स्फूर्तिजनक मादकता अनुभव होती है, आँखमें दर्द और दृष्टि विकार, इच्छानुसार दोनों पैरोंको चला नहीं सकता, दोनों पैर सुन्न हो जानेकी वजहसे इधर उधर चल नहीं सकता और बाएँ हाथ तथा पैरमें सुरसुरी हुआ करती है। इसका दर्द तेज़ीसे पैदा होता है और तेज़ीसे ही अच्छा हो जाता है, पर दर्द दूर होनेके बाद रोगवाले अंशमें दर्द और स्पर्श असहिष्णुता अनुभूत होती है। बाएँ कर्ण-गोलक में दर्द, इसके बाद दोनों आँखोंके मध्यवर्ती प्रदेशमें दर्द अनुभव होता है। दिनके १० या १०॥ बजनेके समय बेचैनी और सुस्ती मालूम होती है। समूची देहके भिन्न भिन्न अंशोंमें पतले सूतकी तरह दर्द मालूम हुआ करता है। तीसरे पहर ३ बजनेके बाद उपशम मालूम होता है।

## लक्षणावली।

**मन।**—किसीसे बोलने, पढ़ने या कोई काम करनेसे अनिच्छा या चिढ़, अकेला रहना पसन्द करता है (ऐक्टिया, कोका, जेलस, इग्ने, लिडम, रास, थूजा)। विमर्ष भाव,—दिनभर, शय्या त्यागनेपर विमर्ष भाव और क्लान्ति मालूम होना। सुस्ती,—स्वाभाविक बल और आग्रहके साथ पढ़ नहीं सकता, मन बहुत अधिक भुलक्कड़। बात या नाम याद नहीं रहता। किसी विषयमें भी एकान्त भावसे जी नहीं लगा सकता,—किसी विषयमें भी चित्तको केन्द्रीभूत नहीं कर सकता (इथ्यू, बोवि, लैक-कैन, लाइकोपस-वार्जिन, मिलिमोट, ऐ-मार्केल, ऐ-फास, स्कुटेल, सिनिसियो, वाइबर्न-औप्यु, जेरोफिल)। रोगीको ऐसा मालूम होता है, कि वह बेहोश हो जायगा

( लैक-कैन ) और खड़े होनेपर गिर जायगा। किसी लक्षणकी बात याद आते ही वह लक्षण बढ़ जाता है ( ऐसिड आक्साल, बैराइट, कैल्के-फास, काल्डि हेलोन, मिडोरिन, जेल्स, लाइकोपस, पेट्रोल, पाइपर-मिथ )।

**माथा**।—माथेमें दबाव मालूम होना, घटना=नींदके बाद। सरमें भरापन और उत्ताप मालूम होना,—पैरोंमें बेहद सर्दी मालूम होती है, और खड़े होने या बैठनेपर देह ढलमलाया करती है। सरमें चक्कर आना, दाहिनी और बाईं आँखके ऊपरी भागमें दर्द। ललाटमें जड़ता मालूम होनेकी वजहसे बाध्य होकर उसे सो जाना पड़ता है। नींद खुलनेपर ललाटमें भार मालूम होना। दिनके दो बजेतक यह अनुभूति बढ़कर इसके बाद घटा करती है। दिनके दो पहरके कुछ पहले मूर्द्धा और सरके पिछले भागकी जगहपर एवं आधी रातके समय आँखके ऊपरी प्रदेशमें दर्द अनुभव होना, रोगी जिस करवट सोता है, माथेके उसी पार्श्वमें स्पर्श सहन नहीं होता। सरके पिछले भागके निचले अंशमें ऐसा दर्द होता है, मानो कोई भारी चीज़ झूल रही है। बाएँ कर्ण गोलकमें दो तीन मिनट तक स्थायी दर्द,—इसके बाद दोनों आँखोंके बीचके प्रदेशमें और वहाँसे समरेख भावसे माथेके ऊपरसे मस्तिष्कके नीचे जाकर दर्द रुकता है और मालूम होता है।

**आँख**।—आँख जड़ता-भरी, वह भारी मालूम होती है, दृष्टि अस्पष्ट। पढ़नेके समय ऐसा मालूम होता है मानो बाएँ पार्श्वमें स्थित चमकीले ताम्र-फलकसे रोशनी प्रतिफलित होकर वक्षमें आकर लग रही है और यह रोशनी मानों घरके अन्तिम भागमें लगी है। दाहिनी आँखके ऊपरी-प्रदेशमें दर्द, आँखकी पुतली सिकुड़ी, आँखकी शिरा और पेशी सबका पक्षाघात।

**पाक और अन्नाशय**।—क्रमसे बढ़नेवाली भूख। लक्षणोंका बढ़ना=भोजनके बाद, घटना—भोजनके एक घण्टा बाद ( भोजन करते ही घटना और पाचन क्रिया आरम्भ होनेपर बढ़ना=ऐनाक, भोजन करते ही बढ़ना और पाचन क्रियाकी पूर्णता आरम्भ होनेपर घटना=नक्स-वोम )। उद्गार—सोडाका पानी पीनेपर जैसी डकार आती है, उसी तरहकी डकार। शून्य उद्गार। दोपहरके पहले सोनेपर मिचली,—सोकर उठनेपर घटना और सोनेपर फिरसे पैदा हो जाती है। पाकस्थलीमें बहुत दर्द और स्पर्श सहन नहीं होता। सन्ध्याके समय छुरी मारनेकी तरह होता है। उदरके दाहिने

पार्श्वसे तेज़ दर्द पैदा होकर बाएँ पार्श्वमें चला जाता है ( लाई ) और बहुत जोरका पाखाना मालूम होता है, पाखाना हो जानेबाद एकदम आराम हो जाना। कब्जियतके बाद आँतोंका दर्द और पतला पाखाना होने लगना। उदरके ऊपरी भागमें स्पर्श सहन नहीं होता। रातके ८ बजनेके समय नाभि-प्रदेशमें ऐंठन होकर वह नीचेकी ओर उतर जाती है, इसके बाद रातके १० बजनेके साथ वायु छूटना। पेट भरा मालूम होना और सोनेबाद श्वास-कृच्छ्रता या श्वासाल्पता अनुभव होना।

**मलान्त्र और मल**।—मलान्त्रमें ऐसा दर्द मालूम होना मानों जखम हो गया है। मलान्त्रमें ऐसी सुरसुरी मालूम होना मानो कृमि रेंग रही है ( सिना, इग्ने, इरिङ्गी, कैल्के, सैण्टोनिन )। मलवेग,—वायु निकलने पर घटना। मल चिकना माडकी तरह और वह मलद्वारसे सरककर निकलता है, कभी रुखड़ा और बदबूदार, ऐसा अनुभव होता है, मानो मल द्वारावरोधिनी पेशी शिथिल हो पड़ी है ( ऐसिड-म्यूर, ऐलो )। मल कड़ा, पहला अंश कड़ा इसके बाद पतला मल निकलता है। मल घोर भूरा। पाखाना हो जानेपर सभी यन्त्रणायें शान्त हो जाती हैं।

**पेशाब**।—पेशाबकी बात याद आते ही बड़े जोरका पेशाब लग आता है, पेशाब बहुत ज्यादा, रङ्ग फीका, गन्ध उग्र,पेशाब बहुत ज्यादा, निर्मल पानीकी तरह, घोर। पेशाब बहुत थोड़े परिमाणमें और कृमि रोगसे पीड़ित बालकोंके पेशाबकी तरह मालूम होता है,—अर्थात कुछ लाल और बर्तनके पेंदमें कुछ लाल रङ्गका दाग पड़ता है। मसाना या मूत्र-ग्रन्थिमें भारकी तरह दर्द को वजहसे नींद खुल जाती है। पेशाब करनेके समय पेशाब निर्मल होता है, पर कुछ देरतक रख छोड़नेपर मैला या गदला हो जाता है ( कोका, मिफाइट )।

**जननेन्द्रिय**।—रह रहकर लिङ्गकी सुपारीमें दर्द मालूम होता है। अण्डकोषमें ऐसा दर्द होता है, मानो कुचल गया है और यह दर्द रेतो-रज्जुकी राहसे उरुतक फैल जाता है ( ऐ-नाइड्रिक, पल्स )। बहुत कामुक की क्लीवता। कामेच्छा या शृङ्गार शक्तिका अभाव। कुचल जानेकी तरह दर्द, दाहिने अण्डकोषमें पैदा होकर बायें अण्डकोषमें ( नाइकोष-वार्जि ) तक चला जाता है,—शय्यामें सोनेपर। रातमें १०॥ बजनेके समय बाएँ अण्डाधारमें मानो किसीने जोरसे हाथसे पकड़ लिया ऐसा दर्द,—पर कुछ देर बाद वह दर्द नहीं रहता।

**सार्वाङ्गिक** ।—रातमें सोनेपर २०/३० मिनिट तक कलेजेमें धड़कन हुआ करती है ( नक्स-वोम,—बाईं करवट सोनेपर=डेफनी, नेट्र-मूर, पल्स, टैवाक, कैक्ट, फास,—दाहिने पार्श्वमें=बैडो, लिलि-टाईं, ब्रोम )। सोनेपर ऐसा मालूम होता है मानो हृत्पिण्डके ऊपरसे दर्दकी लहर बह रही है, वृद्धि=सोनेपर। गर्दनके पिछले भागकी पेशियाँ सब दर्द भरी और अकड़ी मालूम होती है ( ऐ-नाईं, ऐगार, बैराईं, वेल, कास्टि, लेके,—शीतल वायु लगनेकी वजहसे होनेपर=ऐक्टिया-रेस )। मेरुदण्ड और उसके पासका स्थान सुन्न मालूम होता या कमजोर और काष्ठमय बोध होता है। दोनों पैरोंके भीतरी अंशके माँस या पेशीमें दर्द और स्पर्शका सहन न होना। शरीरके दाहिने पार्श्वकी सभी पेशियोंमें स्पर्श सहन नहीं होता। सभी दर्द तुरन्त पैदा होता है और जल्दीसे ही गायब, परन्तु तकलीफ घट जानेपर भी रोगवाले अंशमें दर्द हुआ करता है ( आर्जेण्ट-नाइ, एरम-ट्राईं, वेल, पेट्रोल,—धीरे धीरे बढ़ना और इसी प्रकार घटना=स्टैन ) २ बजनेके समय तक समूची देहमें स्थान स्थान पर बारीक सूतके आकारकी वेदना अनुभूत होती है ( चेहरे में माथेपर, गलेमें और वक्षमें लम्बे सूतकी तरह दर्द मालूम होता है=सिपा, ३ बजेके बाद फिर इस ढंगका कोई भी दर्द नहीं रहता )। रोगी अपनी देह या प्रत्यंगोंको इच्छानुरूप चला नहीं सकता ( ऐल्यू, आर्जेण्ट-नाईं, जेल्स, फाइजस, मैथाईं-सेट ), दाहिनी कलाईमें कुछ देरतक सुई गड़नेकी तरह दर्द और इसके बाद ही सन्धियोंका क्षीण हो आना। शरीरके मासमें इस तरह की अकड़न मालूम होना, मानो सर्दी लग गयी है। बाएँ कन्धेकी संधिसे लेकर समूचे बाएँ बाहुमें तेज़ दर्द और सर्दी मालम होना,—विशेषकर स्कन्ध सन्धिमें, उपशम=नींद आनेबाद, क्रमसे घट जाया करता है। बायाँ बाहु और हाथ कुटकुटाया करता है ( सिङ्को, लैके, पेरिस ), शरीरकी हिलनेवाली और ढलमलानेवाली गति। नशा मालूम होना और दृष्टि-शक्तिका लोप हो जाना। स्पर्श ज्ञानका बहुत बिगड़ जाना या घट जाना। खड़े होनेपर रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो वह गिर जायगा ( लैके, फाइटो )।

**निद्रा** ।—स्फूर्तिजनक या कामोद्दीपक सपने देखना। शय्यासे उठनेपर ( सोकर उठनेपर ) रोगी दुःखित और शान्त भाव धारण करता है। निद्रित अवस्थामें पेशियोंके फड़कनेकी वजहसे नींद खुल जाती है ( कोडाया )।

**ज्वराधिकारमे ।**—रात ११॥ बजनेके समय शीतका पैदा हो जाना,—पीठ और दोनो कन्धोंके बीचके अ शसे आरम्भ होकर पीठको पारकर दोनों पैरोंमे' चला जाता है। पाकस्थलीमे सर्दी मालूम होती है, शीतावस्थामें सारे शरीरमे' दर्द मालूम होता है ( बोवि, कोलो, डाल्का, इयुपेट पार्फोल )। उदरकी पेशीमें सङ्कोचन या उसमे कीड़ा रेंगनेकी तरह सुरसुरी मालूम होना,—विशेषकर नाभि-प्रदेशमें, जाड़ा अच्छा होनेके समय कण्ठमें जलन और फेफड़ा एव वायु नलीभुजमें ऐसा मालूम होता है, मानो वह रुक जायगा, इसीलिये, श्वासमें तकलीफ पैदा हो जाती है। रात २ बजनेके समय जाड़ा आराम होनेबाद सभी लक्षण भी आराम हो जाते हैं। शीत या ज्वरके समय प्यास नहीं रहती। कई सप्ताह तक मेरुदण्डमें लगातार शीत ( जेलस ) मालूम होता है।

**वृद्धि ।**—किसी लक्षणकी बात सोचनेपर और भोजनके बाद तुरन्त ही।

**उपशम ।**—जिस करवट सोता है, उसी करवट, पाखाना होनेपर, नींद आनेपर, ठण्डी हवा लगनेपर, भोजनके एक घण्टा बाद और इधर उधर टहलनेपर।

**सम्बन्ध ।**—**सदृश ।**—लैथाइरस-सेट, फाइजस, ऐसिड-आक्सालिक, पाइपर-मिथ, पल्स, जेल्स, ऐल्यू, आर्जेण्ट-नाई, लाई, रास ।

**तुलनीय ।**—सभी लक्षण सोचनेसे ही बढ़ जाते हैं—ऐसिड-आक्जैलिक। रेतोरज्जु और अण्डकोषमें दर्द—आक्जैलिक ऐसिड। दर्द दाहिनी ओरसे बाईं' ओर—लाइको-पोडियम।

**शक्ति ।**—मूल अर्कसे ६ ठा दशमिक क्रम।

---

## ओजोनम ।

( OZONUM )

आक्सिजेनियम इस पुस्तककी १७५४ पृष्ठ में देखिये।

---

## पियोनिया आफिसिनेलिस।

## ( PEONIA OFFICINALIS )

**दूसरा नाम।**—पियोनि।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—वसन्त ऋतुमें उखाडी हुई ताजी जडसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—मलद्वारका फटना ; भगन्दर, पक्षाघात, स्तनमें जखम, आँखमें स्नायुशूल, बवासीर, सर-दर्द, माथेमें खून चढ आना, रातमें सपने देखना और छाती दबनेके रोग, विटप-प्रदेश और त्रिकास्थि-प्रदेशमें जखम, सरमें चक्कर आना, शिराओंका फूलना।

**उपयोगिता और आभास।**—इसकी अधिकांश शक्ति मलान्त्र, मलद्वार और जननेन्द्रियके बीचवाले विटप-देशमे खर्च हुआ करती है। मलद्वारमे फोडे निकलना, मलद्वारका फटना, भगन्दर और बवासीर इससे उत्पन्न और आराम हुआ करते हैं। इसके कई प्रधान लक्षण ये है :--माथा, मुखमण्डल और वक्षकी और खूनका दौरान, चेहरा और आँखमें जलन पैदा करनेवाला उत्ताप और लाली पैदा हो जाना। मलद्वारमें जलन, खुजली और सूजन, कण्ठमें और शरीरकी त्वचामें उत्ताप मालूम होना, मलद्वारके कुछ ऊपर विटपके ऊपर जखम पैदा हो जाना और उससे लागातार घृणा-जनक रस-स्राव, जखममें कई दिनोंतक बहुत दर्द हुआ करता है, शय्या और खडाऊँकी रगड और दबावकी वजहसे जखम, दाहिने पैरके अंगूठेको छूने पर ऐसा मालूम होता है मानो उसमें काँटा गड रहा है, बाएँ पैरकी कनिष्ठिकामे दबाव पैदा हो जानेकी तरह बहुत दर्द, जखम आदिमें तीक्ष्ण और तीव्र दर्द अनुभव होना, डरावने और गला रोकनेवाले सपने दिखाई देना, उदरमें इस ढंगके दर्दमें मानों ऐंठन हो रही है, चित्तका चञ्चल हो जाना और रोगीके हाथ पैरोंका इस तरह काँपना मानो डर गया हो। यदि रोगीसे कोई बात करता है, तो उसके मनमें आशङ्का पैदा हो जाती है और कोई बुरा समाचार सुननेपर रोगी बहुत ही कातर हो पडता है। पतला पाखाना होनेके साथ मूर्च्छा, पाखाना हो जानेपर बहुत अधिक शीत मालूम होना, दाहिने

**आंख।**—आंख लाल और पानीके भारसे भरी। बाईं आंखमें दर्द, प्रदाहकी वजहसे यह दर्द क्रमशः फाडनेकी तरह दर्दमें परिणत हो जाता है। आँख लाल हो उठती है और आंसूका स्राव हुआ करता है। रोगी रोशनी सहन नहीं कर सकता, इसीलिये उसे आंख खोलनेमें तकलीफ होती है ( ग्रेफ, हिप, फास )। दोनों आंखें सूखी, उत्तेजना भरी एवं सहज होमें खोल नहीं सकता ( रास, सेब्बियु, ग्रेफ, वेरेट )। आंख और पलकोंमें जलन, खुजली और सूखापन। दाहिनी आंखके चारों ओर फडकनेकी तरह प्रचण्ड दर्द। पलक और चक्षुगोलककी योजिकाका प्रदाह,—आंसू निकला करते हैं और पुतली सिकुड जाती है। बाएँ चक्षुगोलकका प्रदाह,—और आंखकी ऊपरी पलकके नीचे ऐसी करकराहट मालूम होती है, मानो बालूके कण गिर गये हों ( फास, थूजा, सार्सा )।

**पाकस्थली और अंत्राशय।**—ऐसा मालूम होता है, मानो गलेमें एक तरहकी कषाय ज्वाला-जनक भाफ उठ रही है। मिचली होना और मूर्च्छा आ जानेका उपक्रम हो जाता है। वमन और दर्द भरा पतला पाखाना, तलपेटमें उद्वेग और चञ्चलता पैदा करनेवाला दर्द या दबाव मालूम होना। रातमें पाकस्थलीके नीचे जखम मालूम होना। आंतमें गडगडाहट। दो पहरके पहले ऐसा दर्द होता है मानो आंतें मरोड खा रही हैं और यह दर्द होनेके पहले ( विशेषकर ) और बाद ऐसी मानसिक चञ्चलता पैदा हो जाती है, मानो डर गया हो बाहु और दोनों ओंठ कांपते हैं और अरुचिकर समाचारसे वह कातर हो पडता है। उदरकी पेशीमें नख गडनेकी तरह दर्द। नाभि-प्रदेशमें छेदनेकी तरह दर्द। अम्ल-शूल और पतला पाखाना होना। उदरमें बहुत अधिक स्पर्श-कातरता मालूम होती है—वृषि=दोनों कोखोंको मिलानेवाले सयोजक स्थूलान्त्र और उदरके ऊपरी प्रदेशमें—उदरका यह अंश बहुत कडा और पीछेकी ओर खिंचा मालूम होता है। उदरमें कीडा आदि चलनेकी तरह मालूम होता है।

**मलान्त्र और मल।**—तीसरे पहर मलद्वारमें कुटकुटाहट हुआ करती है मलद्वारका मुख सूजा हुआ मालूम होता है। एकाएक लसदार माड़की तरह पतला पाखाना होता है और पाखाना हो जानेपर उदरमें सुस्ती और मलद्वारमें जलन मालूम होती है, छ: घण्टे [illegible] इस पतले दस्तके बाद भीतरी जाडा मालूम होना—साधारणतः म[illegible] [illegible] बढ़ जानेबाद

शोत पैदा हो जाया करता है। बवासीर रोगमें मलान्त्रमें जखम पैदा हो जाना, मलद्वार और उसके चारों ओरका रङ्ग नीला हो जाता है, आच्छादित रहता है। मलद्वारके भीतर असह्य दर्द करनेवाला जखम और सभी श्लैष्मिक झिल्लीमें जखम और फटा भाव अनुभूत हुआ करता है ( समूचा श्लैष्मिक अंग सिकुड़कर ऊँचा नीचा मालूम हुआ करता है=पोलिगोनम-पाङ्कटेटम, रेटान, इग्ने, ऐ नाइ )। फटा हुआ मलद्वार—पाखाना हो जानेबाद बहुत देरतक कुटकुटी और जलन हुआ करती है ( इग्ने रेटान, ऐ-नाइ ),—रोगीको तकलीफके कारण बाध्य होकर घरमें इधर उधर घूमना पड़ता है और इन जखमोंसे घृणा पैदा करनेवाला रस-स्राव हुआ करता है ( रेटान )। मेरुदण्डके निचले अंश के कुछ ही नीचे क्रम सूक्ष्माग्रमें गड्ढेकी तरह जखम हो जाता है। स्त्री-जननेन्द्रियका बाहरी अंश फूल जाता है और उसमें दर्द हुआ करता है।

**पेशाब**।—मूत्राशय-ग्रीवाके सङ्कोचनकी वजहसे बून्द बून्द पेशाब होता है। रातमें बार बार पेशाब लगता है, इसी वजहसे नींदमें व्याघात होता है और बहुत ज्यादा पेशाब हुआ करता है। पेशाब परिमाणमें बहुत थोड़ा और जलन पैदा करनेवाला होता है।

**वक्ष**।—प्रत्येक बार श्वास-ग्रहण करनेके समय बाएँ वक्षमें नुकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द ( क्यूप्रम-ऐसेट, मेजेर, कैलि-कार्ब, गुयायेक, रेनान-बल्ब, प्रूनस, टेबाक )। वक्षके बीचवाली हड्डीके दाहिने पार्श्वमें और स्तनके समरेख प्रदेशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द,—दिनके ४ बजनेके समय, वृद्धि=चलनेपर। बाईं कण्ठास्थिके नीचेसे विभेदिका-पेशीतक समूचे बाएँ वक्षमें सुई गड़नेकी तरह दर्द, वृद्धि=साँस छोड़नेके समय हृत्पिण्ड प्रदेशमें और चलनेपर, झुककर बैठनेपर बाएँ वक्षमें छेदनेकी तरह दर्द। सवेरे यकृतके ऊपरवाले पञ्जरेमें तेज दर्द मालूम होता है। सवेरे मध्य-वक्षोस्थिके बीचमें और उसके शिखरके नीचे और भोजनके समय वक्ष-मध्योस्थिके निचले अंशके दोनों पार्श्वोंमें दर्दका घटना—मध्य वक्षोस्थिके मध्यस्थलमें दर्दका घटना=रातमें, इसके दूसरे दिन सवेरे और दोपहरके पहले बार बार यह दर्द पैदा हो जाया करता है। हृत्पिण्डके नीचे दर्द, मानो यह दर्द चित्तकी चञ्चलताके कारण पैदा हो गया है। वक्षकी और खूनका दौरान। वक्षके सामनेसे हृत्पिण्डको भेदकर पीठतक शूल बेधनेकी तरह दर्द। बाएँ स्तनके नीचे बहुत दिनोंका फोड़ेका जखम।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—बगलमें तेज छुरी मारनेकी तरह दर्द। दाहिने स्कन्ध-प्रदेशसे कोहनी तक दर्द किया करता है, हाथ हिलनेपर बढ़ना। बाहु के आधे अगले भागमें ऐसा मालूम होना मानो कीड़ा रेंग रहा है। बाहु टेढ़ा करनेपर कोहनीमें अकड़न अनुभव होती है। बैठनेके समय दाहिनी जानु ऐंठ जाती है दाहिने पैरका फैलनेवाला पुराना जखम,—उसमें बेधनेकी तरह तेज दर्द होनेकी वजहसे रोगी दिनमें चल नहीं सकता और रातमें विश्राम नहीं कर पाता। बाएं पैरके अंगूठेमें जखम निकलना, कसा जूता पहननेके कारण रगड़ लगनेकी वजहसे पैरकी पीठपर जखम (सिपा)। बैठनेके समय एँड़ीके नीचेका स्थान बहुत चीण और दर्द भरा मालूम होता है। गट्ठोंमें दर्द होता है। पैरकी अंगुलियाँ सब फूल उठती हैं और उनमें चिलक मारनेकी तरह दर्द होता है। ऐसा दर्द मानो पैरकी कनिष्ठिका अंगुली दब रही है, कमजोरी अनुभव होती है। कदम रखनेके समय दोनों पैर बहुत चीण मालूम होते हैं, रोगीको चलते चलते स्थिर होकर खड़े रह जाना पड़ता है। रातमें सोनेबाद, दोपहर के समय और बर्सातके दिनोंमें तकलीफ बढ़ जाया करती है।

**त्वचा।**—निम्नांगमें ऐसे जखम पैदा होते हैं, जिनमें स्पर्श सहन नहीं होता। दाहिने अग्र-बाहुके किसी खास अंशमें बहुत अधिक सुरसुरी होती है—मानो त्वचापर कीड़े आदि रेंग रहे हैं और उसपरके रोयें सब मानो खड़े हो उठते हैं। नाभिके नीचे खोंचन मालम होती है। घटना=खुजलाने पर। पैरकी पोटलीमें खुजलाहट पैदा हो जाना, उपशम=रगड़नेपर, माथा वक्ष और हाथ पैर आदिमें मानो बिछुआ लग गया है। इसी तरहकी कुट कुटाहट हुआ करती है। खुली देहमें हवा लगनेपर शरीरकी त्वचामें पिट-पिटाहट हुआ करती है।

**निद्रा।**—समस्त तीसरे पहर नींद आया करती है। सोते ही यहाँ तक कि दिनमें भी रोगी चौंक उठता है (आर्स, बेल, पल्स, एपिस, सिना, डिजि, कैलि ब्राई, कैलि-ब्रोम, केलि-कार्ब, नेट्र-मूर)। उदरके ऊपरी प्रदेश में जलनकी वजहसे नींदमें बाधा पैदा हो जाती है, कामोद्दीपक सपने और रेत-स्खलन, जीवन्त-मृत्यु स्वप्न। सपने याद नहीं रहते, अपने रिश्तेदारोंकी मृत्युके सपने, मानो एक प्रेत उसकी छातीपर बैठकर श्वास-प्रश्वासमें बाधा

डाल रहा है। ऐसे सपने देखकर रोगी गो गों किया करता है और उसकी नींद खुल जाती है।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—कपकपी। दिनके ५ बजनेके समय एक कान गर्म और दूसरा कान ठण्डा मालूम होता है। मुख-मण्डल, पीठ और वक्षस्थलमें जलन पैदा करनेवाली गर्मी पैदा हो जाना और हाथ पैर आदिका ठण्डा मालूम होना।

**वृद्धि।**—शरीर हिलाने, चलने, गर्म घरमें प्रवेश करनेपर, छूने और दबानेपर और दाहिने अङ्गमें।

**उपशम।**—पानी पीनेपर (मिचलीके साथ सरमें चक्कर आना) और मुंह फाड़े रहनेपर।

**प्रतिविष।**—ऐलो, रैटानहिया।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—हैमा, साइलि, सल्फ, ऐसिड-नाई, आर्जेण्ट-नाई, हिप, हेलिबो-नाई, जेल्स, पोलिगोनम-पङ्कटेटा, इयुफ्रे, सिपा।

**तुलनीय।**—अर्श-हैमामेलिस। मलान्त्रमें जखम इत्यादि—ऐसिड-नाइट्रिक, ऐसा अनुभव होना मानो खील अड़ी है—आर्जेण्ट-नाई, हिपर। नाना प्रकारके जखम—साइलिसिया, अतिसारमें—सलफर, दुःस्वप्नादका दुष्परिणाम—जेल्स।

**शक्ति।**—२ से दशमिकसे ६ ठा शततमिक क्रम।

---

## पैलेडियम।

### (PALLADIUM)

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—इस धातुसे विचूर्ण तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक हैं:—कब्जियत, अहंकार, पल्कोंपर छालेकी तरह उद्भेद, सर-दर्द, मृगी, प्रदर, डिम्बाधारकी बीमारियाँ, पैरमें झुनझुनी पैदा करनेवाला वात, इन्द्रिय शक्ति की क्षीणता, जरायुका अपने स्थानसे हटना, मसे इत्यादि।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—बगलमें तेज छुरी मारनेकी तरह दर्द। दाहिने स्कन्ध-प्रदेशसे कोहनी तक दर्द किया करता है, हाथ हिलनेपर बढ़ना। बाहु के आधे अगले भागमें ऐसा मालूम होना मानो कीड़ा रेंग रहा है। बाहु टेढ़ा करनेपर कोहनीमें अकड़न अनुभव होती है। बैठनेसे समय दाहिनी जानु ऐंठ जाती है दाहिने पैरका फैलनेवाला पुराना जखम,—उसमें बेधनेकी तरह तेज दर्द होनेकी वजहसे रोगी दिनमें चल नहीं सकता और रातमें विश्राम नहीं कर पाता। बाएँ पैरके अंगूठेमें जखम निकलना, कसा जूता पहननेके कारण रगड़ लगनेकी वजहसे पैरकी पीठपर जखम (सिपा)। बैठनेके समय एँड़ीके नीचेका स्थान बहुत क्षीण और दर्द भरा मालूम होता है। गट्टोंमें दर्द होता है। पैरकी अंगुलियाँ सब फूल उठती हैं और उनमें चिलक मारनेकी तरह दर्द होता है। ऐसा दर्द मानो पैरकी कनिष्ठिका अंगुली दब रही है, कमजोरी अनुभव होती है। कदम रखनेके समय दोनों पैर बहुत क्षीण मालूम होते हैं, रोगीको चलते चलते स्थिर होकर खड़े रह जाना पड़ता है। रातमें सोनेबाद, दोपहर के समय और वर्षातके दिनोंमें तकलीफ बढ़ जाया करती है।

**त्वचा।**—निम्नांगमें ऐसे जखम पैदा होते हैं, जिनमें स्पर्श सहन नहीं होता। दाहिने अग्र-बाहुके किसी खास अंशमें बहुत अधिक सुरसुरी होती है—मानो त्वचापर कीड़े आदि रेंग रहे हैं और उसपरके रोयें सब मानो खड़े हो उठते हैं। नाभिके नीचे खोचन मालम होती है। घटना=खुजलाने पर। पैरकी पोटलीमें खुजलाहट पैदा हो जाना, उपशम=रगड़नेपर, माथा वक्ष और हाथ पैर आदिमें मानो बिछुआ लग गया है। इसी तरहकी कुट कुटाहट हुआ करती है। खुली देहमें हवा लगनेपर शरीरकी त्वचामें पिट-पिटाहट हुआ करती है।

**निद्रा।**—समस्त तीसरे पहर नींद आया करती है। सोते ही यहाँ तक कि दिनमें भी रोगी चौंक उठता है (आर्स, बेल, पल्स, एपिस, सिना, डिजि, कैलि-ब्राइ, कैलि-ब्रोम, कैलि-कार्ब, नेट्र-म्यूर)। उदरके ऊपरी प्रदेश में जलनकी वजहसे नींदमें बाधा पैदा हो जाती है, कामोद्दीपक सपने और रेत स्खलन, जीवन्त मृत्यु स्वप्न। सपने याद नहीं रहते, अपने रिश्ते दारोंकी मृत्युके सपने, मानो एक प्रेत उसकी छातीपर बैठकर श्वास-प्रश्वासमें बाधा

मन बहुत प्रसन्न रहता है, किन्तु उनके चले जानेपर या दूसरे दिन उसकी मानसिक यन्त्रणाका वार पार नहीं रहता। अत्यन्त आमोदप्रिय। जरासी बातमें ही उसे अपना अपमान मालूम होने लगता हैं। रोगिनीको सदा ऐसा मालूम होता है, मानो लोग उसकी अपेक्षा करते हैं। रोनेकी अत्यन्त इच्छा। बुरी खबर सुननेपर रोगिनीका मानसिक कष्ट बढ़ जाता है। मानसिक कष्टकी हालतमें रोगिनीके दाहिने डिम्बाधारका दर्द बढ़ जाता है। रोगिनीको ऐसा मालूम होता है मानो दिन नहीं कटता या समय बहुत धीरे धीरे बीत रहा है ( ऐल्यु, आर्जेण्ट-नाई, कैनाब-इन, कैमो, मेडोरिन, मार्क )।

**मस्तक।**—दोपहरके पहले मस्तक और उद्द शिखरमें, एक बजे नींदसे उठनेपर आराम मालूम होना, रोगी इस नींदसे चौंककर उठ बैठता है, शामके पहले आधा घण्टा सो लेनेपर सर दर्दका घटना। शामके वक्त बहुत सुस्ती मालूम होना। टहलनेके बाद घरमें प्रवेश करते समय रोगीके पैर लटपटाते हैं। "सर दर्द" एक कानसे लेकर खोपड़ीमें होकर दूसरे कान तक मालूम होना, साथ ही ऐसा मालूम होना, मानो किसीने पीछेसे आगेकी ओर सिरको हिला दिया है और सिर काँप उठा है। सरमें दर्द,—तीसरे पहर बढ़ना ( केलि बाई, ऐसाफिट ), रोगी शयन करनेके लिये बाध्य होता है ( केलि-बाई, रास, ऐ-फास, कुरारी,—शयन करनेसे घटना= लाई, केल्के, सिङ्को, जेल्स, इग्ने, मिनियेन, नैट्र-म्यूर, ऐ-नाई,—स्थिर होकर अन्धेरे कमरेमें शयन करना पड़ता है=बेल, पोडो, साइलि, यन्त्रणाके कारण नींद नहीं आती=आर्जेण्ट-नाई, चेलिडो, क्लोरम, लैके, पल्स, सिफिलिन, ऐमोनियेक, ब्रैकि ), समूचे शरीरमें टपकन मालूम होती है,—सोनेपर घटना ( कभी कभी सोनेपर बढ़ सकता है )। सर-दर्दके कारण रोगिनी चिड़चिड़ी और अधीर हो जाती है और तरह तरहकी मुखभंगी बनाती है ( सर दर्दके कारण चिड़चिड़ा होना=चिनिन-आर्स, क्रियो, लैक-कैन, मैग-फास, नक्स )। ऐसा मालूम होना मानो मस्तकके मध्य भागमें कोई भारी पदार्थ रखा हुआ है ( आर्निका ) और वह प्रत्येक प्रश्वासमें मस्तकके पिछले भागसे कपालके अगले भागमें सरकता आ रहा है। सुबहके सर दर्द रोगमें कमर चोण मालूम होना ( ज़ेल्को-फास, क्रोटन, वोस्ट्र-इक्यू, युपेट-पर्फ्यु, फास, ऐ-फास, रास, सैबाड, साइलि, स्पाइजि, थूजा ), ललाटके दाहिनी ओर धड़कन होने जैसा सर दर्द, घटना=छूनेपर या उसके सम्बन्धमें ध्यानसे विचार करनेपर।

**उपयोगिता और आभास ।**—यह कितने ही अंशोंमें प्लेटिनमके अनुरूप है और आपसमें ये दोनों दवाएँ, एक दूसरेकी अनुपूरक हैं। पैलेडियमका प्रधान क्रिया-क्षेत्र स्त्री-जननेन्द्रिय और मन हैं। अपनी प्रशंसा प्रिय मालूम होना इसका एक प्रधान निर्णायक लक्षण है, खासकर जब उपरोक्त मानसिक लक्षण जरायु या डिम्बाधारकी बीमारीके साथ मौजूद हों। आगे लिखे हुए इसके कई प्रधान लक्षण हैं—रोदन-परायणता अर्थात् सदा रोनेकी इच्छा बनी रहना, दस पाँच आदमियोंके बीचमें रहनेपर मानसिक उत्तेजना, जिस दिन रोगिनीके पास उसके दस पाँच बन्धु बान्धव मौजूद रहते हैं, उसी दिन उसकी तबीयत बहुत अच्छी रहती है। किन्तु उसके दूसरे दिन, जब सबलोग चले जाते हैं, तब उसकी मानसिक यन्त्रणा बढ जाती है। रोगिनी जरामें ही या साधारण कारणसे ही गुस्सा हो जाती है और दुर्वचन कहने लगती है। रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, मानो सब लोग उसकी उपेक्षा करते हैं इसीलिये उसे कुछ सूझ नहीं पडता। सर-दर्दकी बीमारीमें उत्तेजना। मस्तकके ऊपरसे एक कानसे लेकर दूसरे कानतक सर-दर्द। चेहरा फीका और दोनों आँखोंके चारों ओर नीला दाग। मिचली, शामके वक्त उसका बढना और अत्यन्त खट्टी डकार आना। मल कठिन और सफेद, जरायुका नीचेकी ओर खिंचना और उदरमें स्पर्श सहन न होना, दिनमें थोडा परिश्रम करते ही जरायु और मूत्राशयमें दर्द होने लगना, जरायुमें छुरी लगने जैसा दर्द, —पाखाना होनेके बाद घटना, कमर हमेशा पतली और दर्द भरी मालूम होना, रोगिनीको इतनी थकावट और सुस्ती मालूम होती है, कि हिलने डोलनेपर उसे चक्कर आ जाता है, निद्रालुता, समूचे शरीरमें दर्द, ऐसा मालूम होना, मानो दाहिना डिम्बाधार फूल गया है साथ ही नाभिसे लेकर तलपेट तक जोरोंके साथ बेधने जैसा दर्द, दर्दवाले स्थानको दबानेपर आराम मालूम होना। माड जैसा प्रदर स्राव।

## लक्षणावली ।

**मन ।**—शामके वक्त तबीयत बहुत सुस्त हो जाती है। साधारण कारणसे ही रोगिनीको क्रोध आ जाता है और वह लोगोंसे दुर्वचन कहने लगती है। अपनी प्रशंसा बहुत प्रिय मालूम होती है। रोगिनी दूसरोंकी रायको बहुत महत्व देती है, इसीलिये उसके यहाँ दस पांच बन्धु बान्धव आनेपर उसका

[illegible], अन्त्राशय।—यकृतमें दर्द और स्पर्श बर्दाश्त न होना। बायीं कोखमें दर्द, डकार आनेसे घटना। प्लीहा प्रदेशमें दर्द, पेटमें कीड़ा रेंगनेकी तरह सरसुराहट मालूम होना। कभी कभी ऐसा मालूम होना मानों आँतोंसे जोरोंसे भापका बुलबुला उठकर ऊपरकी ओर जा रहा है और कभी ऐसा मालूम होता मानो एक जन्तु पेटसे छोटे छोटे टुकड़े कतर कर अलग कर रहा है। प्रचण्ड अन्त्रशूल—दाहिनी ओर, बारबार डकार आनेपर और भी बढ़ जाता है। केवल दाहिनी करवट सोनेपर तकलीफ सहन की जा सकती है, बढ़ना=छींकनेपर, खाँसनेपर, पेशाब करनेपर अथवा शामके वक्त, दूसरे दिन शामके वक्त तकलीफ फिर शुरू होती है, हाथ पैर ठण्डे हो जाते हैं, लगातार जाड़ा मालूम होता है और खून मिले पानीकी तरह पेशाब होता है। सोनेपर हाथ पैर अकड़ जाते हैं इसलिये रोगिनी हिल डोल नहीं सकती। बाहरी गरमी या गरम कपड़े पहननेसे घटना। पेटके दाहिनी ओर अनमनीय सूजन (दाहिने डिम्बाधारकी सूजनकी वजहसे ऐसा मालूम होता है)। तलपेटमें बिधनेकासा तेज दर्द, पाखाना होनेपर घटना। आधान वायुकी अधिकताके कारण पेट फूल उठता है। चलते समय हर बार पैर उठानेपर बायें पुट्ठे या जांघ में आघात लगता है, पैर मोड़ लेनेपर आराम मिलता है। पुट्ठा मानो फट जायगा ऐसा मालूम होना।

**मलान्त्र और मल।**—प्रायः ढीला मल निकलता है। रातदिन पतला मल निकलता है, दर्द प्राय नहीं रहता। शामको, संध्या हो जानेके बाद दस्त होता है, सुबह नहीं होता। मल त्यागके पहले मोटी सलाई गड़नेका सा दर्द, मलान्त्रके बायें भागमें कुछ दर्द और चमक-सी मालूम होती है,—खासकर सुबहके वक्त। दो पहरको मलान्त्रमें ऐसा अस्पष्ट दर्द मालूम होता है, मानों बहुत समयसे मल रुका हुआ है, लेकिन पाखानेका वेग नहीं होता। जरायुमें छुरी मारने जैसा दर्द, पाखाना होने पर घट जाता है। मल कड़ा और खड़िया मिट्टीकी तरह सफेदी लिये हुए (सफेद मल=सार्क, नक्स-मस, पल्स, बेल्के, डिजिट, डाल्के, फार्मी आयोड, ऐ-बेञ्जो, रियुम, केलि-म्यूर, फास, रास, रोबिन, आर्टिका-यु,—[illegible] तरह=बेल, हैजाकी बीमारीमें सफेद मल—आर्जेण्ट-नाइ, [illegible] । सफेद मल=फास, ३।४ दिनके अन्तरसे कड़ा सफेद [illegible] रोगमें सफेद मल—केली-बाई, सूतिका रोगमें दूध [illegible]

आँख।—टहलनेके समय बायीं आँखमें दर्द मालूम होना,—दर्द दाहिनी भी पार करके फैल जाता है। शामके वक्त, टहलनेके बाद बाईं आँख के मध्य और पिछले भागमें भार मालूम होने जैसा दर्द। आठ बजे टहलने के बाद दाहिनी आँख, दाहिनी कनपटी और दाहिने कानके चारों ओर दर्द मालूम होना, अक्षिपुटके कोने सूखे मालूम होते हैं। शामके वक्त दोनों आँखें सूखी और उनमें खुजली मालूम होती है,—मलनेसे कोई लाभ नहीं होता (मलनेपर बढ़ना=क्रियो)। आंखकी नीचेकी पलकके नीचे पानीके बुलबुले या मोती जैसे रस भरे दाने निकलना, (ऐक्टिया, क्रोटन-टिग), दाहिनी आखकी पलकके नीचे पीव भरी फुन्सियां, छूनेपर बढ़ना। तीसरे पहर पलकें भारी मालूम होती हैं।

नाक।—सर्दी रोगमें नाकमें जलन,—शामके वक्त। हँसने या खांसनेपर पेटमें दर्द मालूम होना (खांसने पर दर्द मालूम होना=ब्राई, नक्स, स्क्विला, कैम्फो, लैके, फास,—छींकनेपर नाभि-प्रदेशमें सुई गड़ने जैसा दर्द=सल्फ, एरण्डो)। दाहिने गालपर नाकके छेदके पास खून भरी फुन्सियोंका निकलना। नाकके अगले हिस्से में रेखा युक्त जखम—दबानेके कुछ देर बाद उससे खून निकलता है।

मुख-मण्डल।—दाढ़ी और मूछें बहुत देरीसे निकलती हैं। दोनों ओठोंके दाहिने संयोग स्थानमें जखम और दर्द मालूम होना। दाहिने या निचले जबड़ेमें दर्द, चेहरा और नाकके ऊपर, दोनों कानोंके पीछे और बाईं तथा दाहिनी युगास्थिके पिछले भागमें और दाढ़ीके बालोंमें दानोंका निकलना। जीभका मध्य भाग लाली युक्त (कैमो, कास्टि,—मध्य भाग काला=फास), खासकर सुबहके वक्त। मुंहमें लसलसी मालूम होती है और मुंहका स्वाद भी लसदार मालूम होता है। गलेमें गोंद जैसा गाढ़ा कफ इकट्ठा होता है, गोंद जैसा स्वाद—कुल्ला करनेपर भी वैसा ही बुरा स्वाद बना रहता है। खखार खखारकर गला साफ करते समय मुंहमें बार बार जमा हुआ थोड़ा थोड़ा कफ आता है, किन्तु रोगी उसे निगल जाता है। गला और जीभ सूखी अथच रोगीको प्यास नहीं मालूम होती (कैलेड, नक्स-मस, पल्स), ऐसा मालूम होना, मानो गलेमें खाई हुई चीजका एक टुकड़ा अड़ा हुआ है (कक्कस, लैके), निगलते समय अक्षत्तुरास्थि या जिह्वा-मूलास्थिके पास मानों खाये हुए पदार्थका एक टुकड़ा लटक रहा है, ऐसा मालूम होना।

, अन्त्राशय।—यकृतमें दर्द और स्पर्श बर्दाश्त न होना। बायीं को दर्द, डकार आनेसे घटना। श्रोणि प्रदेशमें दर्द, पेटमें कोडा रेंगनेकी त सुरसुराहट मालूम होना। कभी कभी ऐसा मालूम होना मानों आँतोंसे जो भापका बुलबुला उठकर ऊपरकी ओर जा रहा है और कभी ऐसा मालूम हो मानो एक जन्तु पेटसे छोटे छोटे टुकडे कतर कर अलग कर रहा है। प्र अन्त्रशूल—दाहिनी ओर, बारबार डकार आनेपर और भी बढ़ जाता है। की दाहिनी करवट सोनेपर तकलीफ सहन की जा सकती है, बढना=छी पर, खाँसनेपर, पेशाब करनेपर अथवा शामके वक्त, दूसरे दिन शामके तकलीफ फिर शुरू होती है, हाथ पैर ठण्डे हो जाते हैं, लगातार जाडा मा होता है और खून मिले पानीकी तरह पेशाब होता है। सोनेपर हाथ अकड जाते हैं इसलिये रोगिनी हिल डोल नहीं सकती। बाहरी गरमी गरम कपडे पहननेसे घटना। पेटके दाहिनी ओर अनमनीय सूजन ( दाहि डिम्बाधारकी सूजनकी वजहसे ऐसा मालूम होता है )। तलपेटमें बिंधनेका तेज दर्द, पाखाना होनेपर घटना। आध्मान वायुकी अधिकताके कारण फूल उठता है। चलते समय हर बार पैर उठानेपर बायें पुट्ठे या जांघ आघात लगता है, उरु मोड लेनेपर आराम मिलता है। पुट्ठा मानो प जायगा ऐसा मालूम होना।

**मलान्त्र और मल**।—*प्राय' ढीला मल निकलता है।* रातदि पतला मल निकलता है, दर्द प्राय नहीं रहता। शामको, संध्या हो जाने बाद दस्त होता है, सुबह नहीं होता। मल त्यागने पहले मोटी सला गडनेका सा दर्द, मलान्त्रके बायें भागमें कुछ दर्द और चमक-सी मालूम होत है,—खासकर सुबहके वक्त। दो पहरको मलान्त्रमें ऐसा अस्पष्ट दर्द मालू होता है, मानो बहुत समयसे मल रुका हुआ है, लेकिन पाखानेका वेग नहीं होता। जरायुमें छुरी मारने जैसा दर्द, पाखाना होने पर घट जाता है मल कडा और खडिया मिट्टीकी तरह सफेदी लिये हुए ( सफेद मल=माके नक्स-मस, पल्स, बेल्स, डिजिट, डासके, फार्मो आयोड, ऐ बेञ्जो, रियुम, कैलि-सूर, फास, रास, रोबिन, आर्टिका-यु,—खडियाकी तरह=बेल, हैजाकी बीमारीमें सफेद मल—आर्जेण्ट-नाइ, यकृतकी खराबीके कारण मटमैला सफेद मल=फास, ३।४ दिनके अन्तरसे कडा सफेद मल—चेलिडो,—बच्चोंके यकृत रोगमें सफेद मल—कैल्के-आई, सूतिका रोगमें दूध जैसा सफेद मल—कैमो,—

आम भरा सफेद मल—कैल्क, कोलचि, ग्रैफा, फास, इपिक,—पीत पाण्डु रोगमें सफेद मल—डिजिट, डलिकम, सीपिया—पानी जैसा सफेद मल—ऐ-बेञ्जो, ऐ-फास, कैस्टोरि, चेलिडो, डाल्‌के, फास—बच्चोंको पानी जैसा सफेद मल—सिकेली )।

**पेशाव ।**—मूत्राशयमें रह रह कर एक तरहका सुई चुभोने जैसा दर्द, बार बार पेशाब। मूत्राशय भरा मालम होता है अथच पेशाव बहुत कम होता है ( श्रोपि )। पेशाव,—गहरा लाल, उसमें ईंटके चूर जैसी तली जमना या पात्रका लाल हो जाना। पेशाव गँदला खून मिले पानीकी तरह, साथही अन्त्रशूल।

**पुं-जननेन्द्रिय ।**—रोज सुबहके समय लिङ्गोच्छ्वास ( ऐगार, ऐलो, निकेल,—केवल सुबह—बैराइ )। ग्रामके बाद या रातमें चेष्टा करनेपर भी यथोचित लिङ्गोच्छ्वास न होना। रह रहकर मूत्र मार्गमें सुई चुभोने जैसा दर्द,—लिङ्गमुण्डसे लेकर अण्डकोषतक दर्दका फैल जाना, दोनों अण्डकोषोंमें रगड लगने जैसा दर्द मालूम होना।

**स्त्री-जननेन्द्रिय ।**—रज,—तेजीसे टहलनेपर पुनः प्रकाशित होता है, साधारणतः अमावस्याको जो रज प्रकट होना चाहिये या उसके एक पक्ष के बाद पूर्णिमाको प्रकट होना ( अमावस्या या पूर्णिमाको रज-स्राव आरम्भ होना=क्रोकस ), साथ ही सरमें दर्द। रज-स्राव पुनः आरम्भ होते समय पेट और प्लीहा प्रदेशमें दर्द ( एपिस )। ऋतु-स्रावके अन्तमें पेटमें कुछ कुछ दर्द और स्पर्श सहन न होना, मानो कोई भयङ्कर बात होनेवाली है। बच्चे को स्तन पिलाते समय रजःस्राव, तीसरे पहर ऐसा मालूम होता है, मानो रज-स्राव आरम्भ होगा ( स्तन पिलाते समय रजःस्राव=सिङ्को, रास,—बहुत ज्यादा स्राव=कैल्के )। प्रदर—स्राव स्वच्छ माड जैसा ( स्वच्छ=सिपि, प्रोडो, ऐल्य, ऐग्नस ), ऋतुके पहले और पीछे बढ जाता है। पीला प्रदर—स्राव गाढा और सफेद होकर बन्द हो जाता है। जरायु या मूत्राशयके स्थान में दर्द। दाहिना डिम्बाधार फूला हुआ और अनमनीय हो जाता है ( दाहिने डिम्बाधारमें सूजन=एपिस, लेके,—डिम्बाधार बच्चेके सिरकी तरह बढ जाता है—आर्जेण्ट-मेट,—दाहिने डिम्बाधारमें दर्द=पोडो, एपिस, आयोड, ब्राइ, लिलिन,—अनमनीय=प्लैट ),—नाभिसे लेकर स्तन पर्यन्तका स्थान तेज दर्द

भरा और उसमें काटा गड़ने जैसा दर्द, दोनों स्तनोंमें बहुत भार मालूम होना। रज-स्रावके समय दाहिने डिम्बाधारमें स्नायुशूल, इसके बाद उसी डिम्बाधारमें ऐसा दर्द, मानो वह नीचेकी ओर खिंच गया है, बढ़ना—खड़े होनेपर, टहलनेपर या शरीर हिलाने पर। घटना—मलने और लेटने पर। जरायुमें ऐसा दर्द मालूम होना, मानो वह नीचेकी ओर सरक रहा है, साथ ही सुस्ती, शरीर हिलानेसे अधिक दर्द मालूम होता है, रोगी आराममें खड़ा नहीं हो सकता। तलपेटमें मानो कोई भारी पदार्थ रखा हुआ है, ऐसा मालूम होना। जरायु आदिमें नीचेकी ओर खींचन जैसा दर्द। दाहिने डिम्बाधारमें दर्द, जरायुका अपने स्थानसे हट जाना। अलग अलग समयमें शरीरके अलग अलग स्थानोंमें दर्द। उस समय बहुत सुस्ती और हाथ पैर ठण्डे मालूम होना ( इस स्थानमें प्लैट और पीडोसे इसकी तुलना करनी चाहिये।

**श्वासयंत्र।**—जरासा खांसते ही जमे हुए कफका टुकड़ा गलेमें आ जाता है, किन्तु रोगी उसे निगल जाता है, बाहर नहीं निकाल सकता। गहरी सांस लेनेपर छातीमें सुई चुभाने जैसा दर्द। कफ थूकते समय ऐसा मालूम होता है मानो मस्तकमें कोई चीज घुस गयी है। खांसने या छींकने पर तलपेटमें दर्द मालूम होना। वक्षके दाहिने पार्श्वसे शरीरमें होकर पीठ तक ऐसा मालूम होना, मानो नोकदार सलाई घुस रही है, गहरी सांस लेने से बढ़ना और निर्मल वायु सेवनके लिये टहलते समय घटना। दाहिने स्तनकी घुण्डीके पास खूब गहराईमें नोकदार सलाई गड़ने जैसा दर्द, गहरी सांस लेनेपर बढ़ना। हाथके लकवा रोगमें हृत्पिण्डमें दर्द ( बायें हाथमे दर्द—ऐकोन, एमिल, आरम, रास, स्पाइजि, टेबाक )।

**प्रत्यंग आदि।**—गर्दन और कन्धेसे लेकर बाएँ हाथतक दर्द और अकड़न मालूम होना। कमर और चूतड़ोंमे दर्द तथा हाथ पैर ठण्डे। कमर बहुत पतली मालूम होना। दाहिने कन्धेका जोड़ मानो मोच खा गया है ( सेबाइना ), ऐसा मालूम होना, खासकर हाथ फैलाने या छोटी चीजें इधर उधर करते समय। कन्धेसे लेकर छातीके मध्य भाग तक चिड़क मारने की तरह तेज़, सुई चुभाने जैसा दर्द होनेके कारण रोगीको चिल्ला उठना पड़ता हो। बाया हाथ इस तरह सुन्न मालूम होना, मानो उसमें लकवा हो गया है। दाहिने चूतड़में वातके कारण दर्द होना, खासकर सुबह सात बजे टहलनेके

समय । दाहिने उरुके पिछले भागमें स्नायु-शूल, स्टभ्रसी, बढ़ना=सर्दी लगने पर और रोगवाले अंगोको हिलाने डोलानेपर । घटना=गरम प्रयोग करने पर (कोलोसिन्थ, मैगफास) और विश्रामसे । पैरकी उङ्गलियोंसे-लेकर उरु-शिखर तक चिड़क मारनेकी तरह जल्दीसे फैल जानेवाला दर्द । जांघकी जोड़का अकड़ जाना, टहलनेके समय पैरकी पोटलीकी कण्डरायें अकड़ जाती हैं । बाहुके ऊपरी हिस्सेकी पेशियोंमें दर्द (कैक्ट), ऐसा मालूम होना मानो रोगी उस पेशीको दबाकर बहुत देरतक सोता रहा है। बढ़ना=मस्तकको बाईं ओर घुमानेपर। दाहिने हाथमें दर्द (लाइ, जेल्सम), दो पहरमें टहलनेके समय और टहलनेके बाद। तीसरे पहर पीठमें दर्द होता है—ऐसा मालूम होना, मानो रोगी बहुत देरतक सीधे बैठकर काम करता रहा है (हेलोन)। बाईं ओरकी मूत्र-ग्रन्थिके ऊपरी भागमें पीछेकी ओर दर्द—बहुत देरतक पेशाब रोकनेके कारण होनेवाले दर्द जैसा दर्द, बढ़ना=बैठनेपर, दबानेपर तुरन्त आराम मालूम होता है, किन्तु कुछ देरके बाद दर्द फिर बढ़ जाता है। रोगीको किसी तरहका व्यायाम अच्छा नहीं मालूम होता, वह केवल लेटे रहनेके लिये मजबूर होता है। सुई चुभोने जैसी वात-वेदना—दर्द अचानक पैदा हो जाता है या स्थान बदल देता है और बहुत थोड़ी देर मौजूद रहता है। दर्द वगैरह सोनेपर घट जाता है।

**वृद्धि ।**—ठण्ड लगनेपर, शरीर या रोगवाले अंगको हिलानेपर, चलनेके लिये हरबार कदम उठानेपर, परिश्रम करनेपर और दस पाँच आदमियोंके साथ रहनेके बाद।

**घटना ।**—छूनेपर, दबानेपर, मलने या रगड़नेपर, गरम प्रयोग करने पर, गरम कपड़े पहनने पर, निर्मल वायु सेवन करने पर, बाईं करवट सोने पर, नींदके बाद विश्राम करनेपर, उरु मोड़ रखने और छींकने या खांसनेपर, पेशाब करनेपर, शामके बाद और दस पाँच आदमियोंके साथ रहनेपर।

**सम्बन्ध ।—प्रतिविष या दोषघ्न ।**—सिङ्को (पतले दस्त आना)। ग्लोनोइनम, बेलाडो (सर-दर्द)।

**अनुपूरक ।**—प्लेटिनम।

**सदृश ।**—आर्जेण्टम-मेट, हेलोन, लैके, लिलि-टाइ, प्लेट, पोडो, एपिस। ओहामें दर्द—खासकर रजः-स्रावके समय=एपिस, जरायु-स्राव=सियानोथस।

**तुलनीय।**—दाहिनी ओरका डिम्बाधार—एपिस, ग्रेफाइ, प्लेटिन। बायाँ डिम्बाधार—थाजेंष्ट-नैट, दबाने जैसा दर्द—लेकेसिस, लिलियम, सल्फर, कमरमें दर्द—हेलोनि, मूर्च्छा-वायु—टैरेण्टुला; प्लोहामें दर्द—सियानोथस।

**शक्ति।**—छठे दशमिकसे लेकर २०० शततमिक क्रम। हजारसे लेकर और ऊँचे क्रमसे भी खूब फायदा होता है, खासकर स्त्री-जननेन्द्रियकी पुरानी बीमारीमें।

---

## पैनक्रियाटिनम।

## (PANCREATINUM)

**परिचय।**—भेड़ या घोड़ेकी लाला ग्रन्थि और क्लोम ग्रन्थिका सत।

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—बदहजमी, भोजनके एक या दो घण्टे बाद पेटमें दर्द (नक्स वोम), उदरामय, खाई हुई चीज अधपची अवस्थामें मलके साथ निकलना, कर्णमूल-प्रदाह, बहुमूल प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

**सम्बन्ध।**—**तुलनीय।**—आइरिस वार्सि, नक्स, पल्स, मार्क, आयोड, जेबोरेण्डी, पाइलोकार्पिन।

**शक्ति।**—३—२००।

---

## पैराफिनम।

## (PARAFFINUM)

**प्रस्तुत-प्रक्रिया और दूसरा नाम।**—पेट्रोलियम या शिलातेलको साफ करनेपर पहले नैपथेलिन उत्पन्न होता है। उसीसे पहले विचूर्ण फिर तरल क्रम तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें इससे लाभ होता है :—तलपेटका फूलना, स्तनकी बीमारी, बच्चोंकी कब्जियत, अजीर्णता, श्वेत-प्रदर, ज्यादा रज-स्राव, मेरुदण्डमें दर्द, नेत्र रोग, प्लीहा और नाभि-कुण्डमें दर्द, जरायुके रोग, मेरुदण्डके रोग, दृष्टि विकार।

**उपयोगिता और आभास।**—जरायु आदि स्त्री-जननेन्द्रियकी अनेक प्रकारकी कठिन बीमारियों और अजीर्ण तथा कब्जियतमें इससे विशेष लाभ होता है। इसका दर्द छुरी लगने, मोच खाने, उखाड़ने, काँटा गड़ने या चिलक मारने जैसा जल्दीसे बढनेवाला और तेज होता है। यह दर्द शरीरके एक भागसे दूसरे भागमें फैल जाया करता है और दो भागोंमें पारी पारी से प्रकट होता है, जैसे कि पाकस्थली और मेरुदण्ड या पाकस्थली और गला इन दोनों भागोंमें दर्द पारी पारीसे प्रकट होता है। मस्तकमें स्पर्शकातरता मालूम होती है, आँखमें ऐसा मालूम होना मानो घी जैसी कोई चीज लगी हुई है। ऐसा मालूम होना मानो समूचा शरीर आगेसे पीछेकी ओरको हिल रहा है। ऐसा मालूम होना मानो पेटके चारों ओर एक रस्सी बन्धी हुई है। धूमपानसे अरुचि, धूमपान करनेपर पाकाशयमें दर्द उत्पन्न हो जाता है। पाकाशयमें दर्द होनेपर कलेजेमें धड़कन शुरू हो जाती है। पुट्ठेमें दर्द, कामाद्रि प्रदेशमें छुरी लगने जैसा दर्द। कमरके एक अस्थि शिखरसे दूसरे अस्थि-शिखर तक काटने जैसा दर्द। मुख-मण्डल और मस्तककी बाईं ओर काटा गड़ने या मोच खाने जैसा दर्द, मस्तककी बाईं ओर मानो लोहेकी काटी गड़ रही है ऐसा दर्द, आँखसे धुंधला दिखायी देना और ऐसा मालूम होना मानो आँखके सामने असंख्य काले विन्दु उड़ रहे हैं। पलकें लाल, मुख लार भरा और गोंदकी तरह लसदार, सभी समय भूख मालूम होना, तलपेटमें मलान्त्र और मेरुदण्डके सिरे तक दर्द होना—बैठने पर आराम मालूम होना। बार बार पाखानेकी इच्छा, बच्चोंकी कठिनाईसे आराम होनेवाली कब्जियत, बवासीर और निरन्तर मलवेगके साथ बहुत दिनोंकी कब्जियत, रज-स्राव बहुत देरीसे आरम्भ होता है—स्राव काला और अधिक, दूध जैसा प्रदर-स्राव, स्तनकी घुण्डीको छूनेपर तेज दर्द मालूम होता है—मानो उसमें जखम हो गया है। सीढ़ी चढ़नेके समय रीढ़से लेकर पुट्ठे और दोनों कोख तक दर्द फैल जाता है, प्राय. सभी सन्धियोंमें चिलक मारने जैसा तेज दर्द मालूम होना इत्यादि इसके कई निर्णायक लक्षण हैं।

## लक्षणावली।

**मस्तक।**—सरके पिछले भागके बाएँ पार्श्वमें ऐसा दर्द होता है, मानो चोट लग गयी है। सरमें धमनी आदिकी धमक मालूम होती है। माथेमें

भार मालूम होता है और झुकनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो ललाटकी ओर कोई भारी बोझ लटक आयो (माथा सीधा न रखनेपर ऐसा मालूम होता है, कि ललाटकी ओर कुछ धक्का दे रहा है=रास)। सवेरे ८ बजनेके समय मूर्द्धादेशके बाएँ पार्श्वमें ऐसी तकलीफ मालूम होती है, मानो एक लोहेकी खील घुस रही है (मूर्द्धादेशमें मानो लोहेकी खील घुस रही है=हेलिबो, नक्स-वोम,—मानो गड़ी हुई है=निकोलम,—मानो सिरमें लोहा घुस रहा है=काफि, इग्ने, थिवि—बाएँ पार्श्वमें=नेट्र-मूर,—शङ्ख प्रदेश या कनपटीमें=आर्नि) और यह निचले हनुके बाएँ पार्श्व तक चला जाता है। माथेका बायाँ पार्श्व छूनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो माथेका यह अंश दबकर चूर चूर हो गया और यह दर्द वाला अंश मानो तरल और रस्सेकी तरह है। ललाटके ऊपरी अंशमें मोच खाने और उखाड़नेकी तरह दर्दकी वजहसे रोगिनीको बाध्य होकर सो जाना पड़ता है। समूचा माथा और मुख मण्डलके बाएँ पार्श्वमें ऐंठन और उखाड़नेकी तरह दर्द, बाईं ओरकी चीजें सब मानो गिर जायँगी—इस ढङ्गका दर्द। दाहिने ललाटकी हड्डीके नीचेवाले भागमें ऐसा दर्द मानो छुरी मारी जा रही है,—दर्द दाहिनी आँखके भीतर तक चला जाता है और झुकनेपर बढ़ जाता है। माथे और चेहरेके बाएँ पार्श्वपर ही इस दर्दका आक्रमण हुआ करता है,—इस अंशमें काँटा गड़ने और ऐंठनकी तरह दर्द होता है और दोनों ही एक साथ पैदा होते और अच्छे हो जाते हैं। ललाटके मध्य स्थानसे लेकर नाकके भीतरी भाग तक सुई गड़नेकी तरह दर्द मालूम होता है। माथेकी त्वचको स्पर्श करनेपर ऐसा मालूम होता है कि उसके नीचे एक बड़ा फोड़ा हो गया है। इन्द्रलुप्त या केश झड़ना।

आंख।—दाहिनी भौंपर टपक और सुई गड़नेकी तरह दर्द,—दर्द निचले हनुमें आकर अच्छा हो जाता है। बाईं भौंसे कनपटी तक फैलने वाला डङ्क मारनेकी तरह दर्द। आँखके ऊपर कुछ ऊँचा दाग दिखाई देता है। सवेरे ऐसी अस्पष्ट दृष्टि रहती है, मानो घूँघटके भीतरसे देख रहा है (नेट्र-मूर, पेट्रोल, स्ट्रैमो,—सन्ध्याके समय=हयुमे, टैबाक,—दोपहरकी नींद के बाद=लाई)। सवेरे आँखें सट जाती हैं (कैल्के, क्लिमेट, नेट्र-मूर, ग्रैफ मैङ्गन)। आँख या नाकके अपाङ्ग या कोनेमें सूखी पपड़ी जमती है (ऐण्टि-क्रूड, डिजिट, हेलिबो, हिप)। भीतरी कोनेमें खुजली—रगड़नेपर उसी समय घट जाती है पर तुरन्त ही फिर पैदा हो जाती है (ऐलू, एपिस, अरम,

के समय कई मिनिट तक स्थायी अन्त्रशूलके बाद अपथ्य पथ्यसे थोड़ासा सफेद रङ्गका श्लेष्मा निकल जाता है और ऐसा ही प्रायः बार बार हुआ करता है। नाभिके कुछ नीचेसे जननेन्द्रिय प्रदेश तक छुरीसे काटनेकी तरह दर्द। ऐसा दर्द मानो नाभिसे मेरुदण्ड तक मरोड खा रहा है। बैठनेके समय तलपेटमें दर्द पैदा होकर मलान्त्रमें, मेरुदण्डमें और उसके पासके स्थानमें और हड्डीमें चला जाता है, बहुत देरतक बैठे रहनेपर यह सब दर्द घट जाता है, पर चलने-पर यह दर्द फिर बढ जाता है, इसी लिये बाध्य होकर रोगीको अपना शरीर कुछ टेढाकर रखना पडता है—रातके १० बजनेके समय बिना कुछ खाये ही पेट एकाएक बहुत अधिक फूल उठता है मानो बहुत ज्यादा खा लिया है,—प्रकोपके पहले और समय मुँहमें कोई स्वाद नहीं मालूम होता और लस भरा रहता है; उसके दूसरे दिन पाखाना नही होता। पेट फूला, कडा और उसमें कसावटका भाव हो जाता है और आंतोंमें बिना दर्दकी गडगडाहट हुआ करती है, पर वायु नही छूटता ( रेफिनस ); रातमें सोनेके समय यह लक्षण पैदा हो जाया करता है और सवेरे नहीं रहता। उदरमें दर्दकी वजहसे रोगी दम करनेवाली श्वास प्रश्वासकी क्रिया सम्पादन नही कर सकता, हाथसे पाकस्थली दबानेपर दर्द घट जाता है और श्वास प्रश्वासकी तकलीफ भी दूर हो जाया करती है। तीसरे पहर पेट फूल उठनेके बाद रातमें दस बजनेके समय रोगी सो जाता है, पर एक घण्टा बाद ही मिचली पैदा होकर नींद खुल जाती है और उसके बाद खट्टा पानी और पहले दिनकी खायी चीजें आदि कै हो जाया करती हैं ( क्रियो )। उदरमें मरोडकी तरह दर्द पैदा होकर मलान्त्रमें चला जाता है और रोगिनीको इतनी कमजोरी मालूम होती है कि यदि कोई चीज न पकड ले, तो गिर जानेका उपक्रम हो जाता है और चेहरे पर आध घण्टे तक ठण्डा पसीना हुआ करता है। दोनों पैर ठण्डे हो जाने के कुछ ही बाद दाहिनी कोखमें डंक मारने और दबानेकी तरह दर्द पैदा हो जाता है। कामाद्रि-प्रदेशमें रह रहकर छुरी मारनेकी तरह दर्द मालूम होता है, खडे होनेवाली अवस्थामें रोगिनीको पैर उठाये रखनेकी इच्छा होती है। बाएँ पुठेके स्थानपर रह रहकर ऐसा दर्द पैदा हो जाता है, मानो आंतोंमें आध्मान वायु अड गया है और यह दर्द प्लीहातक चला जाता है। कमरकी एक अस्थि-शिखरसे दूसरे अस्थि-शिखर तक उदरमें इतना दर्द होता है मानो छुरी मारी जा रही है।

**मलान्त्र और मल।**—पंजरेके नीचे ऐसा दर्द मानो जकड़ गया है। यह दर्द समूचे पाकस्थलीमें चला जाता है और तेज़ प्यास पैदा हो जाती है, इसके कुछ देर बाद प्रबल कूथन और उदरकी पीछेकी ओर आकर्षणके साथ पहले कड़ा पाखाना और इसके बाद लगातार कूंथनके साथ बहुत अधिक पतला पाखाना निकलता है और उससे पेटका फूलना कुछ घट जाता है। दो दिनोंतक कब्जियत और मलाशयका कड़ापन रहता है। छोटा छोटा गाठ गाठ थोड़ा पाखाना होता है (प्लेट), तीन दिनोंतक पाखानेका नाम नहीं रहता, उदरमें इतना भार रहता है, मानो न जाने क्या खा लिया है और कुछ भी खानेकी इच्छा नहीं रहती (ब्राई, हाइड्रेस्ट, नक्स वोम, ओपि,—तीन चार दिनोंका अन्तर देकर पाखाना होना=फास, मैग-म्यूर, कैली-कार्ब,—चार, पाँच दिनके बाद एक बार=ऐ पाइक्रिक, पाँच या छः दिनोंका अन्तर देकर=नेट्र-म्यूर, पाँच सात दिनोंका अन्तर देकर एनिमा देनेपर तब कहीं पाखाना होता है=सिमि, प्रति ८।१० दिनोंका अन्तर देकर=प्रम्ब, मेजेर, एपिस,—सप्ताहमें एक बार=ओपि)। पाखाना होनेके समय मलान्त्रमें डंक मारने या छेदनेकी तरह दर्द और आँतोंका गड़गड़ाना एक घंटे तक स्थायी रहता है (पाखाना होनेके समय मलान्त्रमें छेदनेकी तरह दर्द=ऐ-नाइट्रिक, परस, सार्सा, वाइवर्नम—ओप्यु, ओसिरम,—डंक मारनेकी तरह दर्द=लाई, साइलि, निकोल)। बच्चोंकी दुरारोग्य कब्जियत (ऐल्यू, कैल्के, नक्स वोम,—ओपि,—नये पैदा हुये बच्चेकी=ओपि, नक्स वोन, सल्फ, जिङ्कम,—हाथकी सहायता लिये बिना बच्चेका मल नहीं निकलता=सिपिया, दूध-पीनेवाले बच्चोंकी कब्जियत=ऐल्यू ओपि, वेरेट, एपिस, ब्राई, नक्स)। बच्चे को तीन चार, दिनोंका अन्तर देकर एक बार पाखाना होता है और उसी समय मलद्वारमें बहुत तकलीफ़ हुआ करती है (सोरिन,—बच्चोंकी कब्जियतमें नक्स या वेरेट्रमसे लाभ न होनेपर लाइकोपोडियमके प्रयोगसे विशेष लाभ दिखाई दिया करता है। बार बार पाखाना जानेकी इच्छा पर वृथा मलवेग। बहुत कड़ा पर रोज़ नियमित भावसे पाखाना हुआ करता है। तीन दिनोंतक पाखाना न होने बाद, पाखानेमें बहुत देरतक बैठे रहनेपर कहीं पाखाना होता है और उसके बाद रोगी बहुत क्लान्त और अवसन्न हो पड़ता है (क्रास्टि ओपि)। सुपारीकी तरह कड़ी गाँठे, निकलनेके समय आँतोंमें आक्षेपिक वेदना। मल छोटे छोटे अंशोंमें विभक्त होकर निकलता है। चर्म रोगमें बहुत दिनोंकी कब्जियत,—बार बार वृथा मल वेग।

**पेशाब।**—रोगिनी कितना भी कम पानी क्यों न पीती हो, १८।२० मिनिटका अन्तर दे कर बहुत ज्यादा पाखाना होता है। पेट जकड़ रखने बाद बार बार पेशाबका वेग होता है। पेशाब गर्म और फीका।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—आर्त्तव,—निर्दिष्ट समयके ५।७ दिन बाद या और भी देरसे ऋतुस्राव होता है। निर्दिष्ट समयके छः दिन पहले ऋतु स्राव होना,—खडे होनेपर लगातार रजःस्राव हुआ करता है, स्राव काले रंगका (लैके, पल्स, प्लैट, कार्ब्, साइक्लोम, केली-नाई, मैगिविन, सिकेलि) और बहुत ज्यादा, या कुछ लाल आभा लिये काले रंगका। ऋतुके समय रोगिनी-को बाहरी शीत और भीतरी उत्ताप मालूम होता है और बहुत प्यासकी वजहसे बहुत ज्यादा परिमाणमें पानी पीता है (बेल, सोड्रन, वेरेट), दूसरे दिवस सारे शरीरमें छेदनेकी तरह दर्द, योनिसे दूधकी तरह सफेद रंगका तरल पदार्थ बूंद बूंद निकलता है (केली-आयोड, फाइजस, इयुफोर्ब, इग्ने, सिपि, कैमके), स्राव कुछ मीठी गन्ध लिये। उदरमें खुजली और बहुत ज्यादा श्वेत-प्रदरका स्राव,—कपडेमें लगनेपर सफेद और धुमैला दाग पडता है।

**श्वास-यंत्र।**—समूचे वक्षमें कसावटका भाव-ऐसा मालूम होता मानो जकडा गया है और श्वास प्रश्वासके समय वक्षके एक ओरसे दूसरी ओर-तक छुरी मारनेकी तरह दर्द,—वृद्धि=बाएँ पार्श्वमें। डंक मारनेकी तरह दर्दकी वजहसे लम्बी सांस नहीं ले सकता। ऐसा अनुभव होना कि मानों विभेदि कामें प्रदाह हो गया है। जम्हाई लेनेपर पंजरेके नीचेसे मेरुदण्डतक मानो जकड गया है, ऐसा दर्द मालूम होना, यह दर्द जबतब पैदा भी होता है और अच्छा भी हो जाता है और श्वास-प्रश्वासके समय बढ़ जाया करता है। बाएँ पार्श्वकी उप-पर्शुकाके नीचे डंक मारनेकी तरह दर्द (बोर, लिथिन, एपिस), वृद्धि—सोनेपर, दबानेपर और लम्बी सांस लेने-छोडनेपर. कभी कभी गर्मी मालूम होती है, स्तनवृन्तको छूनेपर इस प्रकारका दर्द मालूम होता है मानो जखम निकल आया है।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—दोनों कन्धोंके बीचवाले अंशमें डंक मारनेकी तरह दर्द (एपिस, कैमो) और उसी वजहसे श्वास-प्रश्वासमें व्याघात पैदा हो जाता है, मेरुदण्डमें दर्द,—दर्द दोनों कोखोंतक फैल जाता है। पीठका दर्द छूने पर बढ जाता है। ऐसा दर्द मानो मेरुदण्डमें चोट लग गयी

की तरह, दोनों गाल और हाथकी अंगुलियां और नख सब नीले हो जाते हैं। घरके बाहरकी निर्मल हवा लगनेपर जाड़ा मालूम होनेबाद सारे शरीरमें खुजली पैदा हो जाती है (सारे शरीरमें बहुत कुटकुटी पैदा होती है = ऐ-नाई) उत्तापावस्थामें,—रातके दस बजनेके समय शीत और उत्ताप दोनों ही एक साथ पैदा हो जाते हैं। रातमें उत्तापावस्थामें ओढ़ना असह्य मालूम होता है और रोगीको बाध्य होकर ओढ़ना उतार देना पड़ता है (बाहरी उत्ताप असह्य = परस)। रह रहकर समूचे शरीरमें उत्ताप पैदा हो जाता है, माथा गर्म, चेहरा लाल, मुख-विवरमें जलन और समूची स्वरनली सूखी मालूम होती है। पसीनेवाली अवस्था,—भिन्न भिन्न समय हाथ, तलहत्थी, माथा, पीठ, वक्ष, बगल, बाहु, पैर, चरण प्रभृति एक एक अंगमें पसीना हो जाया करता है, अर्थात कभी कभी तलहत्थी इत्यादि (थूजा) बाहु, अगला आधा भाग, निचला पैर और चरणोंमें, कभी कभी तलवेमें भी बहुत पसीना हुआ करता है। बगल और पैरके तलवेमें बदबूदार पसीना।

**सार्वाङ्गिक।**—हाथ पैरका फड़कना या रह रहकर उछलना, दिनमें और निद्रित अवस्थामें, वात या रगड़नेके कारण ग्रन्थियोंका बढ़ना, मृगीकी तरह आक्षेप। मूर्च्छा-प्रकोप,—धमनी आदिमें गर्म खूनका प्रवाह, उत्ताप पैदा हो जाना, कलेजा धड़कना और हृत्पिण्ड-प्रदेशमें दबाव मालूम होना,—(कभी कभी) दृष्टिकी अस्पष्टता, शरीरका काँपना कानमें भिन भिन आवाज और मिचली पैदा हो जाती है। सवारीपर चढ़कर घूमनेबाद सुस्ती, मिचली वगैरह नाना प्रकारकी बीमारियाँ पैदा हो जाती हैं। सवेरे शय्यापर सोनेकी अवस्थामें गड़बड़ी मालूम होना, बहुतसे लक्षण अधड़ पानीके दिनमें पैदा होते या बढ़ जाते हैं। खून चमकीला लाल, श्लैष्मिक झिल्लीसे बहुत अधिक श्लेष्माका स्राव। उदरामयकी वजहसे बच्चा दिनों दिन दुबला हो जाता है, रातमें पाखाना बिलकुल ही नहीं होता। अङ्ग-प्रत्यङ्गोंका प्रबल कम्पन, इतना कमजोर हो जाता है कि बातकी बातमें बेहोशी आ जाती है। कम्पन और विपन्नताके साथ सारे शरीरमें बेहद बेचैनी मालूम होना। शीतसे बहुत ही भय मालूम होना—जरा-सी ठण्ड लग जानेपर भी सर्दी हो जाती है। कितने ही लक्षण सवेरेके वक्त पैदा होते हैं। लक्षण आदि तेजीसे पैदा होते और गायब होते हैं। (बेल, मैग-फास, लाई)।

वृद्धि ।—छूनेपर, मानसिक या शारीरिक परिश्रम करनेपर, माथा हिलानेपर आलोक या शब्दसे, पीने या खानेपर, शरीर हिलानेपर, सवारीमें चढ़नेपर और बैठनेकी अवस्थामें, सोनेपर (खाँसी), ठण्डी हवा लगनेपर, जाड़ेके दिनमें, आँधी पानीके दिनोंमें, नहानेपर, शय्याकी गरमीसे, रातमें दिनमें हँसनेपर और माथा नीचाकर सोनेपर।

घटना ।—नाकसे खूनका स्राव होनेपर, सामनेकी ओर टेढ़े होकर दोहरा जानेपर और गर्मी या गर्म हवा लगनेपर।

सम्बन्ध ।—प्रतिविष या दोषघ्न ।—काक्यु, नक्स-वोम, कैम्फोरा (क्लार्क), यह सीसेके विषका प्रतिविष है।

अनुकूल-सम्बन्ध ।—कैल्के, लाइ, सिपि, सल्फ, बेल, ब्राई, नक्स-वोम, फास, पल्स, रास, साइलि।

सदृश ।—ग्रेफ, पेराफिन, नेफथेलिन, क्रियो, इयुपियोन, सल्फ, कोलुचि, टेबाक, ऐनाक, लैके, एपिस, आर्स, ग्लोन, बेलि, ऐ-नाइट्रिक, सेनिक, साइलि, ऐल्यू, सेङ्गिविन, सल्फ, मैंग-सल्फ, व्यूफो, मिलिलोट्र, आर्टिका, आयोड, कार्बो-ऐन, कैलि-म्यूर, नेट्र म्यूर।

तुलनीय ।—सामुद्रिक वमनमें—आर्निका, ककुलस, टेबाकम, गर्भिणी की वमनेच्छामें—काकु, सिपिया। चित्त-विभ्रम—बैप्ट, स्ट्रैमो। कानके पीछे खुजली—ग्रैफाइ। हृत्पिण्डके पास ठण्डक मालूम होना—नेट्रम। सवेरे अतिसार—सलफर। पथ-विभ्रम=ग्लोनोयन। जननेन्द्रियमें तर दाने—थूजा। भोजन के बाद कमजोरी—आर्स, लाइकोप इत्यादि। वाचालता—लेकेसिस। त्वचामें चैतन्याधिक्य—हिपर। पैरमें पसीना—साइलि। पैरमें जलन—सलफर इत्यादि।

शक्ति ।— तृतीय दशमिकसे १००० शततमिक क्रम।

क्रियाका स्थायित्व ।—४० से ४५ दिन।

---

## पेट्रोसेलिनम।
## (PETROSELINUM)

दूसरा नाम ।—ऐपियम पिट्रोसेलिनम।

प्रस्तुत प्रक्रिया ।—पेड़के समूचे अंशसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:— मूत्रनलीमें सलाई या केथिटर प्रवेश करानेकी वजहसे बोखार, मूत्राधार-प्रदाह; मूत्रकृच्छ्रता, नया प्रमेह, पुराना प्रमेह, मूत्र पथरी; सविराम ज्वर; रतौंधी, लिङ्गोच्छ्वास।

**उपयोगिता और आभास।**—यह नये और पुराने प्रमेह रोगकी बहुत बढ़िया दवा है। आगे लिखे कई इसके निर्णायक लक्षण हैं—एकाएक पेशाबका वेग बहुत प्रबल होना, लिङ्गमें खोंचन, शरीरमें सिहरावन होना; सुरसुरी और खुजली अनुभव होना, बच्चोंको एकाएक पेशाबका वेग पैदा हो जाता है और यदि तुरन्त ही पेशाब नहीं कर सकता तो तकलीफसे चिल्लाने लगता है और उछलने लगता है। प्रायः प्रति आधा घण्टाका अन्तर देकर बार बार पेशाब होता है, लिंगमणिके भीतरवाले छेदमें खोंचन, जलन और सुई गड़नेकी तरह दर्द होता है। यह यन्त्रणा पेशाब करने बाद बदल कर काटने और दाँतसे काटनेकी तरह दर्दमें परिणत हो जाती है (कैन्थ; मिडोरिन, सार्सा)। स्राव पीले रंगका दूधकी तरह।

## लक्षणावली।

**पाकाशय और अन्त्राशय आदि।**—बहुत अधिक प्यास और भूख मालूम होनेपर खाना पीना आरम्भ करते ही भूख प्यास सब गायब हो जाती है। कीचड़की तरह और सफेद रंगका मल (डिजिट), कभी कभी पैदा होनेवाला पुराना उदरामय, मलद्वारमें जलन।

**पेशाब।**—एकाएक पेशाबका दुर्दमनीय वेग (कैनाब, कैन्थ सार्सा) पैदा हो जाया करता है, बच्चेको ऐसा होनेपर अर्थात वेग आते ही पेशाब न कर सकनेपर, वह तकलीफसे चिल्लाने और उछलने कूदने लगता है (पेशाबके पहले चिल्लाता है=ऐको, बोरैक्स, कास्टि—मूत्र-पथरीके साथ होने पर=ऐ-बेन, लाइ, सार्सा)। पेशाबका वेग इतना प्रबल हो पड़ता है कि पेशाब की जगहतक जानेका विलम्ब सहन नहीं होता (ऐ-फास)। प्रमेह रोगमें प्रदाह मूत्रनलीके मुँहसे पीछेकी ओर फैल जाता है। पेशाब करनेके समय इतनी तकलीफ होती है, कि रोगी काँपता है और घर भरमें दौड़ता फिरता है। मूत्रनालीसे दूधकी तरह तरल पदार्थका स्राव होता है, प्रमेह

रोगमें कभी कभी पीले रङ्गका अण्डलालकी तरह पदार्थका स्राव होता है। मूत्रनली द्वारसे श्लेष्मा चिपका रहता है ( कैनाब-सेट, थूजा, मेजेर, क्युप्रम )। समूची मूत्रनलीमें एक तरहकी सुरसुरी और खुजलाहटकी वजहसे रोगीकी ऐसी इच्छा होती है कि एक कर्कश गात्र-शलाका उसमें प्रवेशकर खुजली को दूर करदे ( चिमैफिला, कक्कस )। प्रत्येक आध घण्टेपर हथा ही पेशाबका वेग। सवेरे शय्यामें सोनेके समय स्त्री-योनि पार्श्वस्थित दोनों ग्रन्थियोंमें सुरसुरी होती है और दबाव मालूम होता है, खड़े होने या बैठने की अवस्थामें घटना। पेशाबके समय विटप देशसे समूची मूत्रनलीमें जलन अनुभव होती है, लिङ्गमणिके भीतरवाले छेदमें पेशाब करनेके समय बहुत जलन मालूम हुआ करती है। छेदके पीछे सुड़सुड़ी होना और सुई गड़नेकी तरह अनुभव होनेको वजहसे बार बार पेशाबका वेग होता है। बार बार लिङ्गोच्छ्वास पर लिङ्गमें टेढ़ापन नहीं आता। स्वप्नदोष, रातके अन्तिम भागमें बहुत वीर्य-स्खलन हुआ करता है।

**ज्वर** ।—प्रमेह या चोटकी वजहसे पुराना मूत्रनाली प्रदाह या सङ्कोचन मिला बोखार ( क्लिमैट )। अधिकांश स्थानोंमें ऐसा बोखार नित्य या एक दिनका अन्तर देकर आया करता है, बँधे समयपर आक्रमण इसका प्रधान लक्षण है और शीत, उत्ताप और पसीना नियमानुसार हुआ करता है। दूषित भापके सिवा किसी अन्य कारणसे पैदा हुआ और खायी हुई चीजोंको खून, मांस एव मज्जामें परिणत करनेकी क्रियामें विकार और स्नायुमण्डलकी क्रियाके विकारकी वजहसे नये बोखारमें यह विशेष उपयोगी है। ज्वर छूटनेके समय उदरके ऊपरी प्रदेशकी पेशियोंका फड़कना और चिलक मारनेकी तरह दर्द, आध्मानकी वजहसे डकार आना, अन्त्र-शूल, मिचली और वमन। मलकार द्ध सफेद कीचड़की तरह ( डिजि )।

**सम्बन्ध** ।—**सदृश** ।—ऐकोन, बोरैक्स, कैनाब-सेट, कैन्थ, कास्टि, ऐसिड बेन, लाई, सार्सा, डिजिट, कोना, बार्बा, आर्टिका-यु, क्लिमैट, डोरि-फोरा, बैप्स, क्युबेक, कोपेबा, थूजा, पल्स।

**तुलनीय** ।—प्रमेह रोगमें एकाएक पेशाबका वेग—कैन्थ, कैनाबिस, मार्क। पेशाब होनेके पहले उत्तेजनाके कारण धनुष्टंकार—ऐकोन, कास्टि,

वारेक्स, सादा पाखाना—डिजिट, मूलाधार प्रदाह—कैन्थर, इयुरिक-एसिड, त्वचाका विकार—मार्टिका-युरेन्स।

**शक्ति** ।—मूल अर्कसे ६ठा दशमिक क्रम।

---

## फेसियोलस नेनस।
## ( PHASEOLUS NANUS )

**दूसरा नाम** ।—मन्तव्य—फेसियोलस नेनस और फेसियोलस फानगारिन इन दोनोंकी परीक्षामें विशेष पार्थक्य नहीं दिखाई दिया है, इसीलिये, इनकी लक्षणावली एक साथ लिखी गयी है।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—( मूँगका अरिष्ट या चूर्ण )।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग** ।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है,—अण्डनालीका पेशाब, स्तनमें अर्बुद, बहुमूत्र, शोथ, खूनमिला पेशाब, सर दर्द, हृत्पिण्डकी बहुतसी बीमारियाँ, अन्त्र-वृद्धि, वक्षमें जल-संचय, ध्वजभङ्ग, हृद्वेष्ट और फेफड़ेका प्रदाह, मूलाधार सुखशायिका ग्रन्थिकी बीमारी इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास** ।—हमारे देशके प्राचीन वैद्योंने इसका गुण इस तरह वर्णन किया है,—मूँग, कषाय-मधुर रस, पाकमें कटु शीतल, लघुपाक, रूखा, मलरोधक रुचिकर, अल्प वायुकारक, कफ-पित्त नाशक और ज्वर तथा नेत्र रोगमें फायदेमन्द है। शुक्रको बढ़ानेवाला, धातुओंकी वृद्धि करनेवाला और रक्त-पित्त ज्वर, तापपित्त और मूत्रकृच्छ्रमें हितकर है। होमियोपैथीके मतसे नीचे लिखे कई इसके निर्णायक लक्षण हैं,—आँखकी पुतली फैली और रोशनीमें चैतन्य-रहित रहती है, दोनों आँखके गोलोंमें दर्द होता है और उनमें स्पर्श सहन नहीं होता, श्वास प्रश्वासकी गति धीर और दीर्घ; नाड़ी तेज और उसकी छूनेपर मालूम नहीं होती, कलेजा धड़कना, रोगीमें मृत्यु-भय पैदा हो जाता है, नाड़ी क्षीण रहनेके साथ ही हृदपिण्ड प्रदेशमें गड़बड़ी मालूम होना, हृत्पिण्डकी क्रिया अनियमित, क्षणभरमें लोप हो जानेवाली, क्षीण और उसमें एकाएक दर्द। इसके अलावा मूत्ररोग या हृद्-रोगकी वजहसे शोथ या उदरी, हृत्पिण्डका वहिर्वेष्ट, फेफड़ेका वहिर्वेष्ट, या

मूत्राशयकी आवरणीमें रस-क्षरणकी वजहसे शोथ-रोग, मसानेसे लेकर मूत्र-नालीतक मूत्रयंत्रके किसी भी अंशमें रोग, जैसे मसाना वस्तिका पीव-संचय करनेवाला प्रदाह, मूत्राशयकी सर्दी, मूत्राश्मरी या पित्ताश्मरी, पेशाबमें मूत्राम्ल ( uric acid ) अधिक रहना वगैरह इसकी आरोग्यदायिनी शक्तियाँ हैं। चक्षु-गोलक, दाहिना पंजरा, उदरका ऊपरी प्रदेश और ऊर्द्ध बाहुकी अस्थिमें स्पर्श-सहन न होना—इसके अन्यतम क्रियाफल हैं। प्रचण्ड सर-दर्द, रोगी दोनो हाथोंसे कनपटी पकड़कर "सर गया, सर गया" कह कर चिल्लाया करता है। उसे ऐसा मालूम होता है, मानो दोनो कनपटियोंको बड़े वेगसे दबा रहा है।

## लक्षणावली ।

**मन ।**—हृद्स्पन्दन रोगमें रोगीको लगातार ऐसा मालूम होता है, मानो तुरन्त ही उसकी मृत्यु हो जायगी ( ग्लोन, ऐकोन, प्लेट )। हृत्पिण्डमें अस्वाभाविक या विषम विकारकी वजहसे रोगी डर जाया करता है। खूब चिल्लाकर पुकारे बिना नींद नहीं खुलती ( रोगीको हिलाये बिना उसकी नींद नहीं खुलती=एपिस )।

**मस्तक ।**—माथेमें भरापन मालूम होनेकी वजहसे सर-दर्द,—ललाट और चक्षुगोलकमें दर्द अधिक रहना,—वृद्धि=माथा हिलाते ही और दिनमें दोपहरमें सोनेके समय, घटना=शय्यामें लेटे रहनेकी अवस्थामें, दूसरे दिन दस बजनेके समय फिर बढ़ जाता है। लिखनेके समय ललाटके दाहिने पार्श्वमें दर्द मालूम होता है ( लिखनेके समय सर-दर्दका बढ़ जाना=ऐक्टियाउ बोरैक्स, कैल्के, ग्लोन, इग्ने, लिसिन, सिफाइटिस,—लिखना आरम्भ करते ही फिरसे सर-दर्द पैदा हो जाता है=फेरम )। दोनों कनपटिया हाथोंसे पकड़ कर "सर गया, सर गया" कहता हुआ, रोगी चिल्ला उठता है, रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो किसी चीजसे दोनों कनपटियाँ दबायी जा रही हैं।

**आंख ।**—दोनों चक्षु-गोलक, विशेष कर दाहिना चक्षु गोलक छूनेपर दर्द मालूम होता है,—मानो किसीने उसपर मुक्का मार दिया। ललाटका मास सिकोड़नेपर दाहिने चक्षुगह्वरमें दर्द मालूम होता है। कनीनिका बहुत फैली और आंखोंमें रोशनीका सहन न होना। मानसिक परिश्रम करनेपर दाहिनी भौंपर दर्द मालूम होता है।

**पाकस्थली और अन्त्राशय।**—उदरोर्द्ध-प्रदेशमें, विशेषकर अन्त्रद्वारके ऊपर, छूनेपर दर्द मालूम होता है (बेन कोनी कार्ब, लेके, लाई)। बच्चेका उदर दबानेपर वह पेट-को पीछेकी ओर खींचता है और पैर सिकोड़ लेता है। रक्त मिला पेशाब, मूत्राम्ल जमकर पथरी पैदा करता है।

**श्वासयन्त्र और हृत्पिण्ड।**—श्वास-प्रश्वास बहुत धीमा और दीर्घ श्वासकी तरह। कलाईकी नाड़ी बहुत तेज़ और छूनेपर मालूम नहीं होती। एकाएक हृत्पिण्डमें एक अव्यक्त भाव पैदा हो जाता है। रोगी अपनी नाड़ी अनुभव कर बहुत डर जाता है। क्षीण नाड़ीके साथ हृत्पिण्ड प्रदेशमें बेचैनी मालूम होना, हृद्रोगकी अन्तिम अवस्था,—नाड़ी नहीं मिलती। कभी कभी लगातार ऊपरके ऊपर दो तीन चार प्रबल आघात मालूम होनेके बाद एक बार नाड़ीकी धमक गायब हो जाती है,—विशेषकर रातमें। लाला मूत्र रोगमें और प्रसवके बादके आक्षेप रोगमें हृत्पिण्डकी स्वाभाविक क्रिया फिर स्थापित हो जाती है। रोगी बेहोश रहता है और उसको नाड़ी नहीं मिलती। हृद्-प्रदेशमें यन्त्रणा और नाड़ीकी गति अत्यन्त धीर। हृत्पिण्डके बाहरी आवरण में जल-सञ्चय। बहुत जोरसे कलेजा धड़कनेकी वजहसे रोगी समझता है, कि उसकी मृत्यु बहुत पास है। सारे शरीरमें ठण्ढा पसीना।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—क्रोटेगस, डिजिट, लैके, नेट्र-सल्फ, सिजिजियम, स्पाइजि, थाइरायेडिन।

**तुलनीय।**—हृत्पिण्डमें—डिजिटैलिस, क्रोटेगस, लैके, अन्त्र विधानमें—आइरिस, लिडम, बहुमूत्रमें—सिजि इत्यादि।

**शक्ति।**—२ रे दशमिकसे ३० शततमिक क्रम।

---

## फेलेण्ड्रियम।

(PHELLANDRIUM AQUATICUM).

**दूसरा नाम।**—फिलिण्ड्रियम ऐकोटिकम।

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—फलसे मूल अर्क तैयार होता।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है—तलपेटमें शीत अनुभव होना, दमा, स्तनकी बीमारियाँ, श्वासनलीका

भीतरसे दिखाई दे रही है ( साइक्लोम, लेक-डिफ्लो, प्लम्ब, लेचनैन ),—वि कर किसी चीजकी ओर देखने या टकटकी लगाकर देखनेपर। पलकों स्नायुशूल, पढने या सिलाईका काम करनेपर बढना। भयङ्कर आलो असहनीयता,—पलकें सब फूल जाती हैं और अधमुँदी रहती हैं।

**मुखमण्डल आदि** ।—सन्ध्याके बाद चेहरेका रंग घोर लाल जाता है ( क्षय कास रोगमें = फेरम )। चेहरेपर उत्ताप पैदा हो जाना ( ब्रां कैमो, सिना, नक्स, पलस )। दन्तशूल , मसूढे लाल, फूले और दर्द भरे ( माव मार्क-कोर, रोडो, कैल्के, ग्लोन, कैलि-म्यू, मैग-कार्ब, मार्क-वाई )। रात मुँह और कण्ठ सूख जाता है ( कैल्के, काफि, जेट्रोफा, सिनेबार, ककुल ) मुँहमें बार बार फेनभरी लार इकट्ठा होती है ( एपिस, क्रोटेलस, हायोसाय मस—इसके साथ ही मुख-विवरमे सूखापन = ककुल ) और बार बार थूकन निकालना पडता है ( लिसिन, पलस, काक्कस, लैक-कैन, ग्रैफ, कैडमियम-सल्फ) जीभके दाहिने पार्श्वके ओंठके पासवाले अग्रमें छाला निकल आता है और उसमें भयानक जलन हुआ करती है ( जीभके ऊपर जलन भरे छाले या रसभरे दाने = ऐम्ब्रा, एपिस, कैप्स, कार्बो-ऐन, मैगीन, मेजर, नेट्र-म्यू, नेट्र-सल्फ, ऐ-म्यू, ऐ-सल्फ , बाएँ पार्श्वमें = एपिस , डङ्क मारनेकी तरह दर्द पैदा करनेवाला = एपिस, कैमो, हेलिबो, सल्फि—जल्दीसे जखममें परिणत हो जाता है = क्रिसेंट, लेके )। पानी पीने बाद मुँहका स्वाद मीठा मालूम होता है। सब चीजें मीठी मालूम होती है ( ऐ-म्यू , पानी मीठा मालूम होता है = वेरियो-लाइन )। गलेका जखम,—निगलनेके समयके अलावा और किसी भी समय गलेमें दबाव और बेधनेकी तरह दर्द मालूम होता है, खाली घूंट लेनेके समय भी दर्द मालूम होता है , पर भोजन आदि निगलनेके समय नहीं होता ( जब कोई चीज गलेके भीतर नहीं उतरती तब दर्द,—कैम्फो, लिडम,—खाली घूंट लेनेके समय दर्द—रियुमेक्स, टेल्यू,—खाद्य आदि निगलनेके समय घटना = इग्ने )।

**पाकस्थली** ।—दूध पीनेका आग्रह प्रकट करता है, पानी पीनेकी इच्छा न होना और पानी पीनेसे डरता है। नीबूका रस मिला या [illegible] शरबत आदि पीना पसन्द करता है ( बेरेट, बोर, ब्राई, डिजिट, फेर- लेमोनेड पीना पसन्द करता है = सेबाडना , डकारमें खटमलकी गन्ध तरह गन्ध = ऐसाफिट, प्लम्ब,—कस्तूरीकी गन्ध-

कोचूलि, या खायी हुई चीजकी गन्ध आती है=पल्स)। पाकस्थली मानो पानीसे भरी हुई है=कैलि-कार्ब ओलि-ऐन, करवट बदलनेके समय ऐसा मालूम होता है मानो, पाकस्थलीमें एक थैली पानी भरा हुआ है=आनि, योगेलम) और यह पानी मानो ऊपरकी ओर चढता है, इसके बाद ही ऐसा मालूम होता है मानो पाकस्थलीमें एक बड़ा पदार्थ घूमकर उदरमें उतर गया। इस समय आँतोंमें आवाज सुन पडती है, पाकाशयमें जलन।

**अन्त्राशय आदि।**—उदरमें ठण्डक मालूम होना और आँतोंमें ऐसा मालूम होना मानो कुछ छिल रहा है (एरेगड़ो, बेल्ले-फास, कैनाव-इन, कोकस, सैवाई, थूजा, स्प्रि)। आँतके भीतर बरफकी तरह ठण्डक मालूम होती है,—हर्दि—पाखाना होनेपर। उदरमें जलन आरम्भ होकर पाकस्थली में चली जाती है। पेटमें ऐंठन हुआ करती है,—मानो पतला पाखाना होना चाहता है। कचदेशमें रुका हुआ वायु, नख लगने और दबानेकी तरह दर्दके साथ बहुत कड़ा पाखाना निकलता है। कूथनके साथ पतला पाखाना होता है, इसके बाद ऐसा मालूम होता है, मानो मलद्वारकी त्वचा चय हो गयी है, पाखाना होनेके समय और अन्तमें वायु निकलता है (ऐलो, पोडो, आर्जे नाई)। मलद्वारमें जलन। पेशाबका वेग होनेपर भी बहुत थोड़ा पेशाब होता है और संध्याके समय मूत्रनालीमें भयानक जलन हुआ करती है। मेढ्त्वक या लिङ्गाग्र-चर्म बहुत खुजलानेवाला, खुजलानेपर (सिनेबार, ऐ-नाई, मार्क, सिपि) घटना।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—असमयमें ही ऋतु-स्राव होना। ऋतु-स्राव के आरभमें आलस्य और दोनों ऊरुमें दर्द हो जाता है और बार बार जम्हाई आया करती है, ऊरुमें दर्दकी वजहसे रोगिनी खड़ी हो या सो नहीं सकती, सभी अवस्थाओंमें उसे बेचैनी मालूम होती है। सिर्फ रातमें, सबेरे और संध्याके समय आर्त्तव स्राव हुआ करता है। स्राव अन्यान्य बारकी अपेक्षा अधिक होता है, रज आरम्भ होकर बन्द हो जाता है। प्रत्येक बार बच्चेको स्तन पान करानेके समय स्तन-वृन्तमें दर्द होता है (क्रोटन, फाइटो, नक्स)। प्रत्येक बार स्तन पिलाने बाद दाहिने स्तनकी दुग्धवाही शिराके भीतर होकर चारों ओर फैल जाता है—शारीरिक और मानसिक बेचैनी और रोगिनी रह रहकर रो उठती है। दोनों स्तन-वृन्तोंमें जखम (फाइटो) और उससे पीबकी तरह रस-स्राव हुआ करता है और जखम आराम हो जाने बाद भी दर्द हुआ करता है।

**श्वास-यंत्र।**—स्वर-भंग और कण्ठमें रुखापन अनुभव होनेके साथ नयी सर्दी और पानीकी तरह श्लेष्माका स्राव ( कार्बो-वेज, कास्टि, मैंगोन, ऐ-वेञ्जो, ब्राई, इयुपेट-पर्फ्यु, नेट्र-कार्ब, नेट्र-म्यू ), श्वासाल्पताके साथ श्वास-रोधक सूखी खाँसी, कंठमें श्लेष्मा सञ्चित होजानेके कारण रातमें खाँसी ( ऐल्यू, कास्टि ), खाँसी न आनेपर भी सवेरे बार बार बलगम निकला करता है। चलनेके समय श्वासाल्पता ( आर्स, कार्बो-वेज, प्रू नास, सिपि )। इसके साथ ही सूखी खाँसी, बहुव्यापक सर्दी ज्वरमें सूखी खाँसीके साथ श्वासकी कमी। खड़े होनेवाली अवस्थामें और दीर्घ-निश्वास ग्रहण करनेके समय वक्षमें दबाव मालूम होना। सर्दी ज्वराधिकारमें वक्षमें दबाव मालूम होना ( सेम्बु ) वक्षमें सुई गड़ने जैसा दर्द, ( ब्राई, कैलि-कार्ब )। सवेरे शय्यामें सोनेके समय वक्ष-पार्श्वमें दबाव मालूम होना, रोगवाली करवट दबाकर सोनेपर फिर दर्द नहीं होता ( ब्राई )। बाएँ स्तनके नीचे तेज सुई गड़नेकी तरह दर्द भीतरकी ओर चला जाता है। संध्याके समय सोनेके पहले दाहिने स्तन-हृन्तमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। क्षय-कास दाहिने फिफड़ेपर रोगका आक्रमण (जिङ्कम) हुआ करता है और उसमें गह्वर पैदा हो जाता है। श्वास-प्रश्वासके समय वक्षमें जलन हुआ करती और लगातार खाँसी आया करती है, बहुत पसीना, उदरामय, खाये हुए पदार्थोंका वमन और बहुत ज्यादा परिमाणमें पीबकी तरह ( साइलिसिया ) और भयानक बदबूदार बलगम निकलता है। रोगी भी दिनों दिन दुबला होता जाता है ( वैसिलिनम, फास, ओलि येकोर )।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—दोनों अंस फलकोंके बीचवाले अंशमें, बाएँ अंस-फलकके नीचेवाले कोनेमें और त्रिकास्थि प्रदेशमें नोकीली सलाई गड़ने की तरह दर्द। गलेके बाएँ पार्श्वके पास और हनुके कुछ नीचे मानो एक प्रज्वलित लौह-शलाका लायी गयी है, ऐसा अनुभव होना, बैठनेवाली अवस्था में कमरमें दर्द मालूम होता है। पैरकी पीटलीमें स्पंदन अनुभव होना, हाथ पैरोंमें उखाड़नेकी तरह दर्द। शरीरकी सभी शिराएँ और धमनियोंमें कपकपी अनुभव होती है, स्थिर होकर खड़े होने बैठने या सोये रहनेपर दर्द पैदा हो जाता है या बढ़ जाया करता है। घटना=शरीर हिलाने और निर्मल हवा लगनेपर।

**निद्रा।**—दिनमें औंघाई और बार बार जम्हाई [illegible] रोगी निद्रालु हो पड़ता है कि खड़े होकर काम करते [illegible]

कभी कभी एक घण्टे तक इसी तरह सोता है। वज्र गिरनेके सपने, डकैतीके सपने—मानो डाकुओंने उसे बहुत मारा है ऐसे सपने देखता है।

**ज्वराधिकारमें।**—कम्प—मानो किसीने उसके शरीरपर पानी ढाल दिया है (रास, सेपाड), सेंकने या आगके उत्तापसे भी उसका जाड़ा नहीं जाता, समूचे शरीरमें जाड़ा मालूम होता है और कपकपी होती है, बाहुके रोएँ खड़े हो जाते हैं और उदरके ऊपरी भागमें कतरनेकी तरह दर्द। प्रति तीसरे दिवस दिनके ४ बजनेके समय जाड़ा पैदा हो जाता है, एक घण्टे तक रहता है और दोनों बाहुओंमें बहुत दर्द हुआ करता है। माथे और चेहरेमें उत्ताप पैदा हो जाता है और चेहरेमें जलन होती है तथा वह लाल हो जाता है। उत्ताप और पसीनेवाली अवस्था कुछ देरतक रह रहकर गायब हो जाती है और इसके बाद बहुत तेज सर-दर्द पैदा हो जाता है। मिचली और दोनों पैरोंमें सुई गड़नेकी तरह दर्द अनुभव होता है। पसीना बिलकुल ही नहीं होता। भूख नहीं लगती, दुबलापन, अनिद्रा, उदरामय और सर्दी और फेफड़ोंकी बीमारी आदि भी ज्वरके साथ मिली रह सकती है। बोखार आनेके दूसरे दिन रोगी बिलकुल ही पेशाब नहीं कर पाता या जलन और लगातार वेगके साथ बहुत थोड़ा थोड़ा पेशाब होता है।

**वृद्धि।**—निर्मल वायु लगनेपर, संध्याके भोजनके बाद, भोजनके समय और बाद, आर्त्तव प्रकट होनेके बाद, अस्थिर भावसे खड़े होने, बैठने या सोये रहनेपर, पानी पीनेपर, निगलनेके समय और पाखाना होनेपर।

**उपशम।**—निर्मल वायु लगनेपर (सरमें चक्कर आना और सर-दर्द आदि)। संध्याके भोजनके समय (सर दर्द), कड़े पदार्थ निगलनेके समय, निर्मल वायुमें और शरीर हिलानेपर, बाएँ पार्श्वमें या रोगवाली करवट सोनेपर और रगड़नेपर। दमाका घटना=गर्म घरमें, टहलनेके समय और जाड़ेके दिनोंमें बढ़ना।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—रियुम (अतिसारमें)।

**सदृश।**—कोना, फाइटो, ब्राई, ओल्नियेन, (स्तन रोगमें), क्रोटोन-टिग, केलि-कार्ब, ओपि, नक्स मस, ओनस्मोड, जिंकम।

**तुलनीय।**—स्तन लक्षणमें—कोना, फाइटो, ब्रायो, ऐलियम। स्तन-पिलानेके समय दर्द—क्रोटन। सर दर्द रोगमें आँखे आक्रान्त होनेपर=

ओनस। दाहिने वक्षमें दर्द—जिङ्कम। क्षय-कासकी अन्तिम अवस्थामें कफ बड़ा ही बदबूदार—साइलि, तन्द्रालुता—ओपियम, नक्स-मस।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे २०० शक्ति।

---

## फेलस इम्प्युडिकस।

## ( PHALLUS IMPUDICUS )

**दूसरा नाम।**—स्टिंक हार्न, बेंगका छत्ता जातीय उद्भेद।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—समूचे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—सरमें चक्कर, वमन, लसदार पसीना, पाकाशयका शूल और अन्त्रशूल, भूख न लगना और तेज प्यास वगैरह लक्षणों में लाभदायक है।

**शक्ति।**—निम्न-शक्ति।

---

## फिनासिटिनम।

## ( PHENACETINUM ),

**दूसरा नाम।**—पेरा-ऐसिड फिनाटिडिन।

**उपयोगिता और आभास।**—नील रोग, चेहरेमें उद्भेद, ज्वर, सरमें दर्द, ज्यादा पसीना, आन्त्रिक ज्वर, खूनमें युरियाकी अधिकता प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

**दोषघ्न।**—ऐलूमिना।

**शक्ति।**—निम्न-शक्ति।

## फ्लोरिजिनम।
## ( PHLORIZINUM )

**दूसरा नाम।**—फ्लोरिजिन।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—माता वृक्षकी छालसे विचूर्ण या अरिष्ट किसी भी आकारमें तैयार किया जा सकता है।

**उपयोगिता और आभास।**—ऐलोपैथीके अनुसार यह सविराम ज्वरकी दवाके रूपमें व्यवहार किया जाता है। किसी रोगीका इस तरह ज्वर रोकनेके समय फ्लोरिजिनमके व्यवहारसे कभी कभी पेशाबमें चीनी बढ़ती हुई दिखाई पड़ती है।

होमियोपैथिक मतसे बहुमूत्र, यकृत तन्तुमें चर्बीकी अधिकता और सविराम ज्वरमें फ्लोरिजिनमका व्यवहार निम्न-शक्तिमें होता है।

**शक्ति।**—निम्न शक्ति।

---

## फास्फोरस।
## ( PHOSPHORUS )

( एक प्रकारका विस्फोटक पदार्थ )।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विशुद्ध सुरासारसे गलाया जाता है और इसका विचूर्ण तैयार किया जाता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है,—केश झड़ जाना या केश उड़ जाना, अन्धापन, क्षीण दृष्टि, नयी रक्ताल्पता, मलान्त्रका फटना, धमनीकी बीमारी, दमा, हड्डीकी बीमारी, मस्तिष्कका कोमल हो जाना और बहुत तरहकी बीमारियाँ, स्तनका प्रदाह, स्तनमें नासूरका घाव, श्वासनलीका प्रदाह, कैन्सर या कर्कट रोग मोतिया बिन्द, सर्दी, बिवाई, मूत्राण्ड, ताण्डव, आँखका स्नायु शूल, कब्जियत, क्षय काश, चर्बी बढ़ जाना, घु डी खाँसी, अतिसार, शोथ, शरीरमें काली लकीर पड़ने

को तरह दाग, आन्त्रिक या सान्निपातिक ज्वर, मृगी, कामोन्माद, हड्डीका बढना, आँखकी बहुत-सी बीमारियाँ, मूर्च्छा, मेदापकर्ष, नासूरका जखम, उदराध्मान, पाकाशयका प्रदाह, प्रमेह, मसूढ़ेका जखम, रक्त-स्राव प्रवण धातु, सर-दर्द, हृत्पिण्डमें मेदापजनन, फोरक्ष, मस्तिष्कमें जल-सञ्चय रोग, मूर्च्छावायु, ध्वजभग, आँतमें आँतका प्रवेश कर जाना, कामला, गर्भावस्थामें पिलाई रोग, जबडेकी बीमारी, सन्धियोंकी बीमारी, स्तन या माताके दूधमें विकार, स्वरनलीका प्रदाह, विद्युत या वज्राघातका दुष्परिणाम, पुराना अतिसार, यकृतकी बीमारी, यकृतका ह्रास या शीर्णता, (नयी), चलनेकी शक्तिकी बहुत सी बीमारियाँ, फेफड़ेसे रक्तस्राव फेफड़ेकी सूजन, फेफड़ेका पक्षाघात, दुबलापन, बहुत ज्यादा रजःस्राव, आर्त्तव विकार, आँखके सामने काले बिन्दु दिखाई देना, तिल, नखके चारों ओर जखम, स्नायुशूल, छाती दबने या निद्रावस्थामें श्वास प्राय: रुकी हुई, स्तनमें जखम, नाकसे खून गिरना, सुन्न हो जाना, शरीरकी गन्धका परिवर्त्तन, नकसीर, अन्ननलीमें दर्द, पक्षाघात, अस्थि आवरक पर्देका प्रदाह, पसीनेका विकार या अनियम, प्लेग या महामारी, फेफड़ेका प्रदाह, नाक प्रभृति स्थानोंमें पोलिपस या बतौड़ी, गर्भावस्थामें वमन, मलान्त्र प्रदाह, क्रमसे बढनेवाला दुबलापन, विचर्चिका, सूतिकाक्षेप, चक्षुमुकुरका प्रदाह, वात, अस्थि-विकार, शीताद या मसूढ़ेके फोड़े, निद्रामें विकार, मेरुदण्डका टेढ़ापन, प्लीहाका बढना, मोच खाना, तोतलाना, वन्ध्यत्व, उपदंश, गलेमें श्लेष्मा जमा होना, तम्बाकूका दुष्परिणाम, स्वरनलीमें सुड़सुड़ी, नाना प्रकारके अर्बुद, सान्निपातिक ज्वर, जखम, मूत्रनलीका सङ्कोचन, गो-बीजके टीकाका दुष्परिणाम, चेचक, स्वरलोप, अँगुलहाड़ा, जखम, पीत ज्वर इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास** ।—आन्त्रिक आदि ज्वर और जीवनी शक्तिको सुस्त करनेवाली बीमारियाँ, यकृत और प्लीहाका बढना, खूनका स्राव, हृत्पिण्ड, यकृत और क्लोम-ग्रन्थिमें मेदका बढना, स्वरनली प्रदाह, वायुनलीभुज-प्रदाह, फेफड़ेका प्रदाह, क्षय-कास, पुरानी खाँसी वगैरह श्वासयन्त्रकी बीमारियाँ, पाकाशयका जखम, रक्तवमन या रक्तपित्त, पाकाशयकी सर्दी या प्रदाह, बहुत जलनके साथ पाकाशयका शूल और पाकाशय मानो जकड़ गया है या ऐसा दर्द मानो अस्त्रसे काट रहा है, कठिन, कोमल वगैरह यकृतकी बहुत सी बीमारियाँ, यकृतका छोटापन या शीर्णता, पाण्डुरोग,

पक्षाघात, मस्तिष्कका अवसाद, कोमलता और महामहिमान्वित भावके साथ उन्माद इत्यादि स्नायविक बीमारियाँ, बहुमूत्र, बाया निचला हनु, नाक, कशेरुका वगैरहके अस्थिक्षत रोगमें और बहुत अधिक इन्द्रिय सेवनकी वजहसे सुस्ती और बीमारीमें फासफोरस बहुत उपयोगी है। डा० एलेन कहते हैं—न तो बहुत मोटा, न बहुत बदशकल, शोणित प्रधान धातु, गौरव कान्ति, पतली भौं, सूक्ष्म गौर या लाल वर्ण-केशवाले तीक्ष्ण बुद्धिके मनुष्य, तथा अभिमानी-गण पर फास्फोरसकी उत्कृष्ट क्रिया होती है, या तेजीसे बढ़नेवाले, टेढ़ी पीठवाले ( कुबड़े ) युवकगण पर भी इसकी खासी क्रिया होती है। अथवा हरित्पाण्डु रोग ग्रस्त या रक्त-हीन मनुष्य या ऐसे वृद्ध जिन्हें सवेरे उदरामय होता है, उनको यह खूब लाभ करता है। संक्षेपमें इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण लिखे जाते हैं,—( १ ) सर दर्द—रह रह कर एक धक्का मालूम होता है—माथेमें उत्ताप और पूर्णता मालूम होना और कानमें भिन्न भिन्न आवाज़ हुआ करती है ( २ ) ललाटकी त्वचामें बहुत खींचन होती है। ( ३ ) चेहरेका स्नायुशूल—उखाड़ने या फाड़नेकी तरह दर्द, मानो हड्डीके ऊपरसे मांस उखाड़ा जा रहा है ( ४ ) निचले हनुके सामनेवाले अंशको सूजन और हड्डीका जखम। ( ५ ) कीड़े लगे दाँतमें सुई गड़ने या डंक मारनेकी तरह दर्द, दाँतकी जड़से मसूढ़े अलग हो जाते हैं और जभी तभी मसूढ़ोंमें खून बहा करता है। ( ६ ) जीभके बीचवाले अंशमें एक लाल रेखा दिखाई देती है। ( ७ ) ठण्ढा पानी पीनेके लिये ज्वालामयी प्यास, और चमानेकी तरह दर्द अनुभव होता है और यह दर्द पीठको छेदकर मेरुदण्डतक फैल जाता है। ( ८ ) कब्जियत—मल लम्बा, सूखा, दृढ़ और कड़ा ( कुत्तेके मलकी तरह=स्टेफ ), बड़े कष्टसे और प्रबल वेग देनेपर कहीं निकलता है ( कास्टि )। ( १० ) उदरामय,—मलान्त्र-में कोई पदार्थ प्रवेश करते ही पतला पाखाना होने लगता है, मल बहुत ज्यादा, पानीकी तरह और ऐसे वेगसे निकलता है मानो पानीकी कलसे निकल रहा हो। मल पानीकी तरह और उसके साथ साबूदानेकी तरह पदार्थ मिला रहता है, ऐसा मालूम होता है, मानो मलद्वार हमेशा खुला हुआ ही रहता है ( एपिस ), विसूचिका रोग पैदा हो जानेके समय उदरामय ( विसूचिकाके आक्रमणके पहले होनेवाला उदरामय=ऐसिड-फास ) और वृद्ध मनुष्योंका सवेरेके वक्त होनेवाला उदरामय, ( ११ ) स्वरनली सूखी और उसमें स्पर्श बिलकुल ही सहन नहीं होता, रोगी बोल नहीं सकता। ( १२ ) स्वरभंग

और स्वरलोप, बहुत देरतक जोरसे वक्तृता देनेके कारण। (१३) वक्षमें कसावटके भावके साथ सूखी, खुसखुसी, खोखली या आक्षेपिक खांसी, गर्म घरसे ठण्डे वायुमय स्थानमें जानेपर और हँसने, बोलने, पढने, जलपान करने खाने या बाई करवट सोनेपर (ड्रोसेरा, स्टैनम) खांसी बढ जाया करती है। (१४) छातीमें भार मालूम होना, मानो उसपर पत्थरका एक टुकड़ा दबाया हुआ है। (१५) कफ सवेरे ही ज्यादा निकलता है। कफ फेन-भरा, खून-मिला, लौहमय या जंगकी तरह उसका रंग रहता है, पीबमय, सफेद रंगका और सूतकी तरह, ठण्डा श्लेष्मामय, कभी खट्टा स्वाद मिला, मीठा या नमकीन मालूम होता है। (१६) सभी इन्द्रियां अत्यन्त उत्तेजना प्रवण, रोशनी, शब्द, गन्ध या स्पर्श जरा भी अधिक होनेपर असह्य मालूम होता है। (१७) अस्थिर, चंचल, क्षण भर भी एक भावसे स्थिर नही रह सकता, कभी बैठता है, कभी खड़ा होता है, ऐसा ही लगातार किया करता है। (१८) तेज जलन, यह जलन मेरुदण्डके दोनों पार्श्वोंमें जगह जगहपर और दोनों अंस-फलकोंके बीचमें अनुभूत होती है, तलहत्थी (लैके) में भी बहुत जलन होती है, वक्षगह्वर और फेफड़ेके बीचमें भी जलन मालूम होती है। स्नायविक रोगमें शरीरके प्रत्येक यन्त्रमें या तन्तुमें तेज जलन होती है (आर्स, सल्फ)। (१९) रक्त स्राव प्रवणता,—सामान्य जखम या चोटवाली जगहसे बहुत ज्यादा रक्त-स्राव हुआ करता है (क्रियो, लैके), शरीरके किसी भी श्लैष्मिक झिल्लीमय द्वारसे रक्त-स्राव हो सकता है। (२०) बहुत कमजोरी और उठने की शक्तिका न रहना, स्नायविक अवसाद और स दन, समूची देहमें ही ऐसा ही हुआ करता है, जीवनी रस या जीवनी धातुके बहुत अधिक क्षय हो जाने की वजहसे सुस्ती (ऐ-फास, सिङ्की)। (२१) दर्द—तेज, यह दर्द वक्षमें ही अधिक अनुभव होता है, पञ्जरके भीतरवाले प्रदेशमें थोड़ा भी दबाव डालनेपर या दबानेपर और बाईं करवट सोनेपर दर्द बढ जाता है, सामान्य सर्दी लगनेपर भी दर्द पैदा हो जाता है और घरके बाहरकी निर्मल वायु बिलकुल ही सहन नहीं होती। (२२) मस्तक, वक्ष, पाकस्थली या समूचा उदर शून्य और अवसाद युक्त मालूम होता है और ऐसा मालूम होता है, मानो न जाने कितने समयसे भोजन नहीं किया है। (२३) रोगी उदास भावसे पड़ा रहता है, कोई बात पूछनेपर उत्तर नहीं देना चाहता या [illegible] धीरे उत्तर देता है, बहुत आलसीकी तरह घूमता है (ऐ-फास [illegible]

जीवित रहनेकी इच्छा नहीं होती, हमेशा ही भविष्यकी अमङ्गल चिन्तामें लगा रहता है। (२५) भूसिका या रूसी भरा माथा, केश झाड़नेके समय बहुत ज्यादा परिमाणमें रूसी निकला करती है, झब्बेके झब्बे केश झड़ जाते हैं और कोई कोई जगह केश हीन हो पड़ती है। (२६) दोनों आँख गड्ढेमें धँस जाती हैं तथा नीले घेरेसे घिरी रहती हैं, पलकें फूली, मानो शोथ हो गया हो (ऊपरी पलक=केलि-कार्ब, निचली पलक=एपिस)। (२७) ठण्डा पानीय पीना और ठण्डी चीजें खाना पसन्द करता है या आग्रह प्रकट करता है; कुल्फी बरफ खानेपर पाकाशयका दर्द घट जाता है। (२८) एक एक बार डकार आनेके साथ मुँहपर अजीर्ण पदार्थ चढ़ आता है (ऐलू)। (२९) गर्म पानीमें हाथ डुबानेपर मिचली पैदा हो जाती है, पानीमें हाथ रखनेपर बारबार छींक आने लगती है और नाकसे स्राव होने लगता है या नयी सर्दी पैदा हो जाती है (लैक कैन)। (३०) रक्तस्राव,—बार बार, पर थोड़ा—लगातार बँधी धारसे निकलता निकलता क्षण भरके लिये बन्द हो जाता है, जरायुके कर्कट रोगमें जरायुसे रक्तस्राव, रक्त-कास, विकल्प रज, ऋतुके अभावमें नाक, पाकाशय, मलद्वार या पेशाबकी राहसे खूनका स्राव हुआ करता है। (३१) गर्भावस्थामें स्त्रियाँ पानी नहीं पी सकतीं,—पानी देखते ही उन्हें मिचली आने लगती हैं, नहानेके समय रोगिनीको बाध्य होकर आँख बन्द कर लेनी पड़ती है (लिसिन)। (३२) पुरुषोंको ध्वजभङ्गके साथ बहुत अधिक रमणकी स्पृहा। (३३) शीत निम्न गामी रहता है और उत्ताप ऊर्द्ध-गामी। (३४) पसीनेकी गन्ध लहसुन या गन्धककी तरह आती है।

## लक्षणावली।

**मन**।—आच्छन्नावस्था, प्रलाप, भ्रमदृष्टि, उड़ते हुए रुईके टुकड़ेको पकड़नेके लिये हाथ फैलाया करता है (हायो, लाई, ऐसिड-फास, स्ट्रैमोन, आन्त्रिक ज्वराधिकारमें=आयोड, लाई, कल्पनामें देखे हुए पदार्थ पकड़नेकी चेष्टा=इग्नेशि)। परिवर्त्तनशील स्वभाव,—अपने आप ही कभी रोता है, कभी हँसता है या रोता रोता हँस उठता है। बहुत उदासी,—प्रश्नका उत्तर नहीं देना चाहता (ऐगारिक, कैम्फो, हायो, स्ट्रैमोन, वेरेट,—उन्माद रोगमें=वेरेट-विर, या धीरे धीरे उत्तर देता है=हेलिबो, केलि-ब्रोम, मार्क-वाई,—बहुत देरतक सोचकर उत्तर देता है=काक्यु), कभी कभी असम्बद्ध उत्तर

देता है—हृद्रोगमें ( औपि, वेरेट,—अन्यान्य रोगोंमें=बेल, हायो, नक्स )। जीवन धारणकी इच्छा न होना ( ऐग्निट-क्रूड, आरम, सिङ्को, नेट्र-म्यू, आरम-म्यू, बेल, लेक-डिफ्लो, ऐनाक, पल्स, रास, सल्फ, टेरिब, थूजा )। विषन्न भाव—हमेशा अमङ्गल चिन्तामें लगा रहता है ( नेट्र-म्यू, सोराइन, पल्स )। भयचकित भाव—मानो घरके सब कोनोंसे न जाने क्या क्या निकल रहा है ( स्ट्रैमोन )। मन अत्यन्त चञ्चल, गोधूलिके समय ( रास ), अकेलेमें रहनेके समय ( विशेषकर संध्याके समय=ड्रोसेरा ), भविष्यके सम्बन्धमें चिन्ता ( साइ-क्यु, ब्राई, डिजिट, डाल्का, जेमस, ऐल्यू, साइजि )। बिजली चमकनेके साथ अधड पानीके समय (नेट्र-कार्ब)। कलेजा धडकनेके साथ (कैक्ट, डिजिट, कैल्मिया, लेके, नेट्र म्यू, सोराइन, स्ट्रैमोन, वेरेट ), सबेरे और संध्याके समय। विमर्ष चित्त—रोया करता है या अपनी इच्छाके विरुद्ध हँस उठता है (ऐकोन, आरम, काफि, लाई, सेम्बल), प्रणयपूर्ण हृदय। उदासी—अपनी सन्तानोंके प्रति भी अश्रद्धा प्रदर्शन करता है ( रोगी किसी समय जिसे बहुत प्यार करता था उसके भी प्रति हतादर प्रकट करता है=ऐ-फ्लूयो, सिपि, अपने परिवारवालोंके प्रति अनादर प्रकट करता है=सिपि)। उत्तेजना प्रवण-स्वभाव,—सहजमें ही क्रोधित हो उठता है और फिर उसी क्रोधके कारण बीमारी भुगतता है ( काकुल, औपि, स्टैफ )। कामोन्माद ( हायो, लेके, स्ट्रैमो, वेरेट, ओरिगेनम, प्लैट )। कामकाजकी बातोंमें हँसा करता है ( कैनाब-इन, ऐनाका, लाई, नक्स-मस प्लैट,—हँसनेकी बात नहीं रहती पर फिर भी हँसता है=कैस्टोर-इक्विई )। प्रलाप अवस्थामें कुछ बडबडाया करता है ( ऐगार, बेपटि, बेल, ऐ-फास, आर्नि, आर्स, एपिस, लेके, ऐ-म्यू, रास, टैरेण्ट )। विकार अवस्थामें बहुत बकता है ( लेके )। रोगी मनमें समझता है कि उसकी देह या हड्डियाँ सब कई खण्डोंमें विभक्त हो गयी हैं और उन खण्डोंको वह इकट्ठा नहीं कर पाता ( बेप्टिशिया, पेट्रोल ) आच्छन्न अवस्था,—क्षण भरके लिये जगानेपर भी बुदबुदाकर बकते बकते फिर मोह को प्राप्त हो जाता है तथा सब कुछ भूल जाता है ( अचेतनावस्था, पर कोई बात पूछनेपर उसका उत्तर देकर फिर आच्छन्न अवस्थामें जा पडता है=ऐसिड-फास, आर्निका )। अपने रोगके सम्बन्धमें बहुत चिन्ता ( ऐ-नाई, ऐ-फास, कैल्के, चिनिन-आर्स,—आरोग्यके सम्बन्धमें चिन्ता=ऐ फास )। अन्तर्दृष्टि शक्ति वाली अवस्था, अन्धकारसे भय ( ऐमोन-म्यूर, कैल्के, स्ट्रैमोन, स्ट्रैम, वैलि ) और प्रेतका डर ( पल्स, आर्स

**मस्तक।**—स्नायवीय सरका चक्कर,—या नशीले पदार्थ या काफी पीनेके कारण माथेमें चक्कर आना। सरमें चक्कर,—सवेरे शय्यासे उठनेके समय (साइक्युटा, इयुपेट-पार्फोलि, ओलियेन, सलफर) और अपनी जगहसे उठनेके समय (पल्स, कैल्के-फास, कैमो, डिजिट, लाइ),—रोगीको बेहोशी आ जाती है और वह घरकी जमीनपर गिर जाता है। मूर्च्छाका उपक्रम=लेके, कार्बो-वेज, कैमो, सिझी, वेरेट, ऐमेनिट्रम-फेरि)। मस्तिष्कका अवसाद मानो रातभर जागता रहा है, जड़ता और भार मालूम होना—यह ललाटके ऊपरी भाग और मूर्द्धा-देशमें अधिक मालूम होता है, सरमें चक्कर आनेके साथ सामनेकी ओर गिर जानेका लक्षण (नक्स-वोम, कास्टि, साइक्यू), घटना—माथा खोलनेपर और ठण्डी हवा लगनेपर। सन्यासका आक्रमण,—रोगी दोनों हाथोंसे माथा पकड़ लेता है और मुँह बायीं ओर खिंच जाता है, माथेके समूचे बाएँ पार्श्वमें ऐसा अनुभव होता है, मानो जकड़ गया है। मस्तिष्कके पिछले भागमें शीत मालूम होना (कैम्फो,—मानो आगकी शिखा जल रही है=मिडा-रिन) और ऐसा अनुभव होना मानो मस्तिष्क जकड़ गया है। बाईं कनपटीमें टपककी तरह दर्द (ब्रैकिस्लाट, सिपि,—ऋतु स्राव होनेके पहले=लैके,—दबानेपर घटना=इथ्यू)। बाएँ चक्षुगोलकपर सर-दर्द (इपिका, कैल्के-आर्स, रोज सवेरे ८ बजेसे १ बजेतक आँखके ऊपर सर दर्द=ऐसिड-म्यू—८ बजे आरम्भ होता है=लिसिन,—सवेरे नींद खुलनेपर=लैक-कैन)। हाहिक या एक दिनका अन्तर देकर सर-दर्दका पैदा हो जाना, नींद खुलनेपर ललाटमें भार और टपककी तरह दर्द मालूम होना,—इसके साथ ही नाक बन्द हुई मालूम होनेपर, निर्मल वायु सेवन करनेपर घटना=ठण्डे पानीसे धोनेपर (कैल्के, फास, स्पाइजि,—ठण्डे पानीके प्रयोगसे घटना=ऐसा, साइक्लेमे, मुँहमें ठण्डा पानी रखने पर=सिझी), वृद्धि—झुकनेपर (पल्स, स्पाइजि, सिपि, वैल, ग्लोन, इग्ने)। कभी कभी यह दर्द दिन भर स्थायी रहता है (निकोलम)। मस्तिष्कमें पक्षाघात हो जानेका उपक्रम (लाइ, ऐमोन-कार्ब, जिङ्कम) और पतनावस्था,—मस्तिष्कमें इतनी गर्मी मालूम होना मानो आग जल रही है (कैन्थ, वेरेट)। माथेमें अधिक रक्त सञ्चय होना, माथेमें जलन, डंक मारनेकी तरह दर्द और टपक, यह दर्द सरके पिछले भागसे पैदा होता है, चेहरा लाल हो उठता है और आँखका निचला भाग फूला मालूम होता है, वमनके साथ सर दर्द,—टपक और जलन करनेवाला दर्द ललाटमें अधिक

मालूम होता है,—सवेरेसे लेकर दोपहर तक मिचली पैदा हुआ करती हैं और वमन हुआ करता है ( चेलिडो, मिलिफोलि, सेङ्गिविन, लेक-डिफ्लो ; वृद्धि —सङ्गीत आदि सुननेपर=काफि, पोडो ), चबानेके समय या दोनों हनु हिलानेपर और गर्म घरमें रहनेके समय सर-दर्द ( टैबाक, ऐसाफिट, निक्रोलम) शोक प्राप्त होनेके बाद मूर्द्धादेश हमेशा बहुत गर्म मालूम होता है ( वोल्के ), या मस्तिष्कके भीतर खूनकी अधिकताके कारण ललाट देशमें दर्द । मस्तिष्क कोमलीभूति—हमेशा माथा पकड़े रहता है, कोई बात पूछनेपर बहुत धीरे धीरे उत्तर देता है, कभी कभी सरमें चक्कर भी अनुभव होता है, चलनेके समय पैर खींचकर चलता है। हाथ पैरोंमें ऐसी सुरसुरी होती है, मानो चींटी रेंग रही है और दोनो पैर सुन मालूम होते हैं। जगह जगहपर माथेके केश उड़ जाते हैं और रूसी निकल आती है ( सर्दी लगने, गर्म घरमें रहने और केश काटनेपर माथेमें दर्द हो जाया करता है, केश काटनेपर सर दर्द=बेल, ग्लोन )। मुखमण्डल और ललाटकी त्वचामें बहुत खींचन मालूम होती है, —अधिकांश स्थलोंपर माथेके एक पार्श्वमें ऐसा ही मालूम हुआ करता है, वृद्धि=जाड़ा गर्मीके परिवर्त्तनसे और भोजनके समय, घटना=भोजनके बाद मानसिक बेचैनीके साथ। धोबियोंका सर दर्द,—अर्थात गर्म घरमें कपड़े आदि पर इस्तिरी करनेके कारण सर दर्द ( ब्राई )। रूसी—केश झाड़नेके समय धुएँकी तरह निकलती है, केशकी जड़ सब ढीली होकर गुच्छेके गुच्छे केश निकल जाते हैं, खुजलानेपर खुजली बढ़ जाया करती है।

**आंख ।**—पढ़नेके समय अक्षर सब लाल दिखाई देते हैं। वर्णके चारों ओर इन्द्रधनुषकी तरह रङ्ग दिखाई देता है ( साइक्युटा )। पढ़ने बाद आँखमें धीमा धीमा दर्द होता है, आँखके सामने काले बिन्दु सब उड़ते दिखाई देते हैं ( सीनेके कामके बाद=ऐमोन-कार्ब ),—वृद्धि=चमकीली चीजपर नजर डालनेसे और दीयेकी रोशनीमें, गोधूलिके समय घटा मालूम होना। पुतलियाँ सिकुड़ी, कभी कभी एकाएक दृष्टि-लोप हो जाती है,—मानो मूर्च्छाका लक्षण ( हायो, नक्स-मस, ओलियैन, अवसाद वायु रोगमें=आर्जेण्ट-नाइ, आँखोंके प्रदाह रोगमें=साइक्युटा, एक सेकेण्डके लिये दृष्टिका लोप हो जाना=लैकि— सरमें चक्कर आनेके साथ=मार्ज, एकाएक शरीर हिलानेपर=वेरेट्र-विर)। तिमिर दृष्टि या अस्पष्ट दृष्टि, शारीरिक शोणित आदिके क्षयसे उत्पन्न या नाना-मूत्र रोगाधिकारमें तेजीसे बढ़नेवाली निकट दृष्टि ( Short sight ),

कभी कभी एकाएक दिनौंधी पैदा हो जाना या ऐसा मालूम होता है मानो सारी चीजें धुमैले पर्देसे ढकी है ( सल्फ, कास्टि, क्रोकस, आयोड, लिथिया-कार्ब, नेट्र-म्यू, पेट्रोल, रास, ष्ट्रैमो ), दीयेकी रोशनीके चारों ओर हरे रङ्गका मण्डल या शोभा दिखाई देती है ( रियुटा, सिपिया, सल्फर )। धीमा चक्षु-प्रदाह, आँखसे पानी गिरा करता है, पलकें फूल जाती हैं और उनमें पीब या कीचड़ पैदा करनेवाली ग्रन्थिमें पीब पैदा हो जाता है और आँखमें जलन तथा खुजलाहट पैदा हो जाती है। आँख, ललाट तथा चक्षुगह्वरमें दर्द हुआ करता है, पलकें काँपा और फड़का करती हैं और आँखोंमें पानी भर आया करता है, दोनों आँखोंका सफेद अंश पीला दिखाई देता है ( मार्क, चेलिडो, कैल्क, सिङ्कोना, क्रोटैलस, साइलिका )। घरके बाहरकी हवा लगनेपर और वायुके विपरीत ओर जानेपर आँखमें पानी भर आता है ( इयुफ्रे, नेट्र-म्यू )। सवेरे या गोधूलिके समय या छायसे आँख ढँक लेनेपर अच्छी तरह देख सकता है। बार बार अञ्जनि और उसमें पीब पैदा हो जाता है ( पल्स, ष्टैफ, ऐ-फास, एपिस, ऑरम, चेलिडो, ग्रैफ, साइलि, थूजा।

**कान।**—श्रवण शक्तिका घटना, विशेषकर मानव कण्ठ स्वरके सम्बन्धमें ( ऐसिड फलु साइलि )—ज्वरके बादका बहरापन, ठण्ढे हाथ पैर आदिके साथ। शब्द मात्र कानमें प्रतिध्वनित होते हैं—विशेषकर सङ्गीत ध्वनि ( शब्द मात्र कानमें प्रतिध्वनित होते हैं = बेराइ, लेके, कास्टि, केलि ब्रोम )। कानमें बेधनेकी तरह तेज दर्द,—विशेषकर रातमें, कानसे खून और पीब आदिका स्राव। कानमें रक्तका अधिक सञ्चय होना और टपक ( रक्त अधिक सञ्चय होना = ऑरम, केल्के, ओपि, कैम्फो )। कानमें आवाज, कानमें भीं भीं आवाज हुआ करती है,—खूनके दौरानकी वजहसे। कानमें बहुपाद या अर्बुद ( केल्के, लेके, लाइ, पेट्रोल ) बहरापन और पीले रङ्गके पीबका स्राव पर्यायक्रमसे पैदा हो जाता है। माथेमें सर्दी हो जानेकी वजहसे बहरापन। लगातार सौं सौं शब्द—मानो किसी भाफमय यन्त्रसे भाफ निकल रही है और इसी कारण पैदा हुए सरमें चक्करकी वजहसे रोगीको ऐसा मालूम होता है मानो घरका तला छिदकर गिर जायगा।

**नाक।**—नयी सर्दी,—श्लेष्मा पानीकी तरह, माथेकी जड़ता और निद्रालुता, दिनमें और भोजनके बाद, नाक झाड़नेपर खून निकल आता है ( क्रोटैलस, लेके, आर्नि ); कभी पतले श्लेष्माका स्राव होता है और कभी

होता है, बलगम सफेद रंगका प्रायः स्वच्छ और थक्काका थक्का निकलता है। गल-ग्रन्थिमें भी जलन हुआ करती है। तालुमूलमें चय हुई त्वचाकी तरह अनुभव होता है और उसमें रुखड़ापन मालूम होता है, वृद्धि=सन्ध्याके समय, —रोगी सवेरे बार बार खाक खाक कर कण्ठ साफ करता रहता है, कण्ठके भीतर स्पष्ट चमकीलापन दिखाई देता है (नेट्र-म्यू,—श्वासनलीके उपझिल्ली रोगाधिकारमें=एपिस, लैक-कैन)। ऐसा अनुभव होता है कि कण्ठमें सुई अड़ी हुई है, अन्ननालीमें जलन, रह रहकर एकाएक अन्ननाली संकुचित हो जाती है।

**पाकस्थली।**—रोगी यदि बार बार नहीं खाता है, तो सुस्त हो जाता है। खानेके कुछ ही बाद भूख लग आती है। रातमें भी भूख लगती है और रोगी को बाध्य होकर खाना पड़ता है। रोगीको खानेकी रुचि रहनेपर भी खाद्य पदार्थ सामने आनेपर फिर खाना नहीं चाहता (खाद्य पदार्थ सामने आते ही ऐसा मालूम होना कि पेट भर गया है=सल्फ,—कभी कभी खानेको मांगता है, पर देखनेसे ही अनिच्छा प्रकट करता है=हेलिबोरस)। भूख,—ज्वरकी शीतावस्थामें कुछ खाये बिना रोगी उठ नहीं सकता, रातमें रोगीको सुस्ती मालूम होती है। ठण्डे, रस-भरे और स्निग्ध पदार्थ खानेकी रोगी इच्छा प्रकट करता है (ऐकोन, आर्स, ब्राई, सिना, वेरेट, ऐ-फास)। कुल्फी बरफ खानेपर रोगीका शूलका दर्द घट जाता है (कैल्के, युपेटोरियम, फार्फोल)। मिष्टान्न या मांससे अरुचि (मिष्टान्नसे अरुचि—आर्स, कास्टि, मार्क, मिनेप, सल्फ,—मांससे अरुचि=सिङ्को, ऐ म्यू, नक्स-वोम, पेट्रोल)। कभी भूख बिलकुल ही नहीं रहती और कभी बहुत प्रचण्ड भूख मालूम होती है, पाकाशयमें जलन, छेदने और दबानेकी तरह दर्द तथा मिचली और वमन। बहुत ज्यादा नमक खानेकी वजहसे बीमारियाँ (नैट-म्यू)। गल-नलीमें पूर्णता मालूम होना और इसी वजहसे क्षुधाभाव रहता है, और बहुत प्यास मालूम होती है, भोजनके बाद औंघाई आती है और शारीरिक शिथिलता या आलस्य मालूम होता है। उत्ताप और बेचैनी पैदा हो जाना, दोनों हाथोंमें जलन हुआ करती है, अम्ल रोग बढ़ जाता है (चेलिडो, कोना) पाकस्थली, वक्ष और उदरमें भार मालूम होता है, श्वास प्रश्वासमें बाधा पड़ती है, खाये हुए पदार्थ वमन हो जाते हैं, पेट फूल उठता है, या सरमें दर्द मालूम होता है। डकारके साथ कण्ठमें खट्टे अजीर्ण पदार्थ आदि उठते हैं। हिचकी

आया करती हैं, गड़बड़ी, अ'त्रशूल और अन्यान्य बहुत-सी बीमारियाँ पैदा हो जाया करती हैं। मिचली रहनेपर भी डकारके साथ-मुँह पर अजीर्ण पदार्थ आ जाते हैं। भोजनके बाद और कुछ जलपान करनेके बाद भी थोड़ा खट्टा और बदबूदार जलीय पदार्थ कै हो जाता है—यह कै हुआ पदार्थ पानी, स्याही या काफी की तलौंकी तरह रहता है। ठण्डा पानी पीनेपर आराम मालूम होता है, पर पाकस्थलीमें वह कुछ गर्म होते न होते कै हो जाता है ( पाकस्थली में पानी प्रवेश करते ही वमन हो जाता है=बिस्मथ )। खाद्य-पदार्थ गलेके नीचे उतरते न उतरते कै हो जाते हैं ( आर्स )। लगातार मिचली बनी रहती है। वमन,—पित्त ( आर्स, ब्राई, इयुपेट, इपिक, लेप्टेन, मार्को, नक्स-वोम, पल्स, सिपि ) और शोणितमय ( आर्नि, कौक्ट, कार्बो-वेज, सिक्को, क्रोटेल्स, फेरम, इपिका, सेबाई )। भोजनके बाद पाकस्थलीमें भयानक दबाव मालूम होता है और खाये हुए पदार्थोंकी कै हो जाती है। पाकस्थलीमें भयानक दबाव और जलन, ज्वालामयी तृष्णा,—खाने पीनेपर यह बढ़ जाती है। पाकाशयका शूल और पाकस्थलीमें चबानेकी तरह दर्द,—शरीर हिलानेपर बढ़ना। पेटमें ऐंठन होती है और यह यकृत तक फैल जाती है। पाकाशय भरा और दर्द-युक्त रहता है और कभी कभी उसमें गड़गड़ाहट होने लगती है या सुई गड़नेकी तरह दर्द होता है। रक्तपित्त या पाकस्थलीसे खूनका स्राव। उपशम=ठण्डा पानी पीनेपर। पाकाशय-प्रदाह या पाकाशयकी सर्दी,—छातीमें जलन हुआ करती है और अन्तमें कण्ठमें दुर्दमनीय लचाकी खींचनकी तरह दर्द अनुभव हुआ करता है। गर्भावस्थामें रोगिनी पानी नहीं पी सकती, पानी देखते ही उसे वमन पैदा हो जाता है, स्नानके समय रोगिनीको बाध्य हो कर आँखें बन्द किये रहना-पड़ता है, कारण पानी देखते ही उसे ओकाई आने लगती है ( लिसिन )। पेटमें किसी तरहकी चोट लगनेकी वजहसे बड़े जोरोंका वमन होता है। तम्बाकूके धुएँकी गन्धसे रोगीको मिचली आती है ( धूमपानसे मिचली बन्द होना=इयुजिनिया )। पाकाशयमें भयानक दर्द घटना=ठण्डा पानी पीनेपर। पाकस्थलीमें या अग्र कड़ाके नीचे या उसके ऊपरी प्रदेशमें सर्दी या उत्ताप और जलन मालूम होना।

अन्त्राशय।—कामला या पाण्डु रोग,—फेफड़ेका प्रदाह या मस्तिष्क की बीमारी रोगमें या किसी तरहकी स्नायविक उत्तेजनासे उत्पन्न बहुत अधिक क्रोध या आनेकी वजहसे उत्पन्न ( ब्राई, कैमो, नैट्र-सल्फ, नक्स-वोम )।

साघातिक कामला या यक्कतका नया पीतक्षय रोग—यक्कतके सारांशगत विस्तृत प्रदाहकी वजहसे, इसके कोषाणु सब ध्वंस हो जाते हैं और यक्कत संकुचित होकर छोटेसे छोटा हो जाता है, प्लीहा बढ़ जाती है और रोगीकी त्वचा पीली पड़जाती है, खूनके साथ मूत्र सार मिला रहता है और पेशाबके साथ पित्त-सार निकलता है। विस्तृत यक्कत प्रदाह,—यक्कत बहुत कड़ा और उसका आयतन बड़ा हो जाता है और कुछ देर बाद वह पतला और सिकुड़ जाता है। उदर में स्पर्श बिलकुल ही सहन नहीं होना, छूनेपर उसमें तेज दर्द अनुभव होता है, पेटमें प्राय: हुड़हुड़ गुड़गुड़ शब्दके साथ आँतोंकी आवाज हुआ करती हैं, विशेषकर पानी पीनेके समय और बाद। समूचे उदरमें अवसाद मालूम होता है, विशेषकर दो चार कदम चलनेपर तलपेटमें, रोगीको बहुत अधिक सुस्ती मालूम होनेकी वजहसे बाध्य होकर सो जाना पड़ता है। उदरमें शून्यता मालूम होना ( वेरेट, सीड्रन, ग्रेटि, केलि-ब्रोम, पेट्रोल,—उदरके ऊपर हाथ रखनेपर ठण्डा मालूम होना=मिडोरिन, वेरेट )। बहुत दिनोंतक पतला पाखाना होनेकी वजहसे उदर शिथिल हो जाता है। उदर शून्य मालूम होता है ( ऐ-म्यूर, कैमो, सिना, काक्यु, क्रोटन, डालका, गैम्बो, मार्क, सोराइन, पल्स, सिपि ), अन्नवहानलीके संकोचनकी बीमारीमें, पाखाना होनेपर ( पोडो, वेरेट ), यक्कतके मेदापजनन रोगमें। भोजनके बाद पेट फूल उठता है। प्लीहा का बढ़ना ( सियेनोथस, आर्स, सिंको, डायाडेमा, फेर, इग्ने, लेके, नेट्र-म्यूर )। यक्कत प्रदेशमें स्पर्श-कातरता, वृद्धि=पार्श्वमें सोनेपर ( मैग-म्यूर, मार्क )। दाहिने कोखमें दर्द पैदा होनेपर टपक।

**मलान्त्र और मल**।—मलका पतलापन,—बहुत ज्यादा, पानीकी तरह और मानो कलसे पानी निकल रहा है—इसी तरहके वेगसे निकलता है ( क्रोटन, ग्रेटि ), उपशम—नींदके बाद बहुत ज्यादा परिमाणमें फीका, हरी आभा लिये खून मिला, खून मिला और साबूदानेकी तरह दाना मिला या सलीयुक्त, अथवा मेढकके अण्डेकी तरह आकृतिवाले दाना मिला (ऐलो, क्यूबेब), बिना तकलीफका, खून मिला मानो मांसके धोये हुए पानीकी तरह (केल्थ, रास)। बहुत दिनोंतक या पुराना यन्त्रणा रहित अजीर्ण मलका पतलापन—मलके साथ अजीर्ण खाये हुए पदार्थ निकलते हैं—रातमें पानीकी प्यास बहुत बढ़ जाती है (ऐसिड-फ्लू, कैल्के-कार्ब, रास—दुर्दमनीय प्यास=ऐको, आर्स जेट्रोफा, वेरेट) विसूचिका आरम्भ होनेके समय बार बार दस्त ( कोम्फो, क्यूप्रम, पल्स, )।

सांघातिक कामला या यकृतका नया पीतक्षय रोग—यकृतके सारांशगत विस्तृत प्रदाहकी वजहसे, इसके कोषाणु सब ध्वंस हो जाते हैं और यकृत संकुचित होकर छोटेसे छोटा हो जाता है ; प्लीहा बढ़ जाती है और रोगीकी त्वचा पीली पड़जाती है , खूनके साथ मूत्र सार मिला रहता है और पेशाबके साथ पित्त-सार निकलता है। विरुद्ध यकृत प्रदाह,—यकृत बहुत कड़ा और उसका आयतन बड़ा हो जाता है और कुछ देर बाद वह पतला और सिकुड़ जाता है। उदर में स्पर्श बिलकुल ही सहन नहीं होता , छूनेपर उसमें तेज दर्द अनुभव होता है , पेटमें प्रायः हुडहुड गुड़गुड़ शब्दके साथ आँतोंकी आवाज हुआ करती हैं, विशेषकर पानी पीनेके समय और बाद। समूचे उदरमें अवसाद मालूम होता है , विशेषकर दो चार क़दम चलनेपर तलपेटमें , रोगीको बहुत अधिक सुस्ती मालूम होनेकी वजहसे बाध्य होकर सो जाना पड़ता है। उदरमें शून्यता मालूम होना ( वेरेट, सीड्रन, ग्रेटि, केलि-ब्रोम, पेट्रोल,—उदरके ऊपर हाथ रखनेपर ठण्डा मालूम होना=मिडोरिन, वेरेट )। बहुत दिनोंतक पतला पाखाना होनेकी वजहसे उदर शिथिल हो जाता है। उदर शून्य मालूम होता है ( ऐ-मूर, कैमो, सिना, काक्यु, क्रोटन, डालका, गैम्बो, मार्क, सोराइन, पल्स, सिपि ), अन्नवहानलीके संकोचनकी बीमारीमें, पाखाना होनेपर ( पोडो, वेरेट ) , यकृतके मेदापजनन रोगमें। भोजनके बाद पेट फूल उठता है। प्लीहा का बढ़ना ( सियेनोथस, आर्स, सिको, डायाडेमा, फेर, इग्ने, लेके, नेट्र-मूर )। यकृत प्रदेशमें स्पर्श-कातरता , दहिने=पार्श्वमें सोनेपर ( मैग-मूर, मार्क )। दाहिने कोखमें दर्द पैदा होनेपर टपक।

**मलान्त्र और मल**।—मलका पतलापन,—बहुत ज्यादा, पानीकी तरह और मानो कलसे पानी निकल रहा है—इसी तरहके वेगसे निकलता है ( क्रोटन, ग्रेटि ) , उपशम—नींदके बाद बहुत ज्यादा परिमाणमें फीका, हरी आभा लिये खून मिला , खून मिला और साबूदानेकी तरह दाना मिला या लसीयुक्त, अथवा मेढकके अण्डेकी तरह आकृतिवाले दाना मिला (ऐलो, कूबेब), बिना तकलीफका, खून मिला मानो मांसके धोये हुए पानीकी तरह (केन्थ, रास)। बहुत दिनोंतक या पुराना यन्त्रणा रहित अजीर्ण मलका पतलापन—मलके साथ अजीर्ण खाये हुए पदार्थ निकलते हैं—रातमें पानीकी प्यास बहुत बढ़ जाती है (ऐसिड-फ्लू, केल्के-कार्ब, रास—दुर्दमनीय प्यास=ऐको, आर्स जेट्रोफा, वेरेट) विसूचिका आरम्भ होनेके समय बार बार दस्त ( कैम्फो, क्यूप्रम, पल्स, )।

यन्त्रणा रहित सुस्त करनेवाला उदरामय—वृद्धि सवेरे। कब्जियत—मल कड़ा, पतला, लम्बा, सूखा और डोरीकी तरह कड़ा,—कुत्तेके मलकी तरह ( कार्बोवेज, स्टैफ )—बड़े कष्टसे निकला करता है और कांखने या वेग देनेके समय हाथ पैर कांपा करते हैं। मलद्वारमें बहुत तकलीफ होनेकी वजहसे ऐसा मालूम होता है मानो देह दो टुकड़े हो जायगी, गर्म चीज़ोंका प्रयोग करनेपर उपशम मालूम होता है। बवासीर—मसा बाहर निकल पड़ता है और उससे कभी कभी खून निकला करता है,—बैठने और सोनेके समय मलद्वारमें ऐसी तकलीफ मालूम होती है, मानो त्वचा घाव हो गयी है। मलान्त्रमें ज़ख़्म पैदा हो जाता है और उससे पीब और खून निकला करता है। मलद्वारमें ऐसा मालूम होता है मानो वह हमेशा खुला रहता है। पाखाना फिरनेके समय मलद्वारसे सूत्रमय कृमि निकलती है। महात्मा हनिमैन कहते हैं—"जिन रोगियोंको पुराना उदरामय हो, उनके लिये फास बहुत उपयोगी है।"

**पेशाब**।—पेशाब बहुत ज्यादा, फीका और पानीकी तरह, बहुत बार थोड़ा थोड़ा पेशाब होता है, पेशाब गदला, उसमें ईंटके चूरकी तरह तली जमती है और पेशाबपर कितने ही रंगोंकी मलाई-सी तैरती है ( कैल्के, पेट्रिस, पेट्रोल, फास, सोराइन, कितने ही रंगोंको=आयोड ) और तली लाल रंगकी ( सेलिन, सिपि, नैट्र-सल्फ )। रक्तका पेशाब—बहुत इन्द्रिय सेवनकी वजहसे खून जम जाता है। क्षय कास रोगमें चीनी मिला पेशाब ( वोवि, कोडाया, हेलोन, लैक-डिफ्लो, लाई, ऐ-फास, प्लम्ब, टेरिब, यूरेनियम-नाई )। सफेद रंगका धुएँकी तरह पेशाब, पेशाब करनेके समय शिश्नमें जलन और खुजली मालूम होती है। बार बार पेशाबके वेगके साथ मूत्रनलीकी पेशीमें स्पन्दन और जलन।

**पुं-जननेन्द्रिय**।—कामोद्दीपना,—बार बार लिंगमें कड़ापन और वीर्यस्खलन या सङ्गमकी दुर्दमनीय आकांक्षा। कामातुरता—नंगा हो जाता है, कामोन्माद ( ऐ-नाई, प्रायश्चित्तका=नक्स-वोम )। अत्यधिक कामातुरता और अस्वाभाविक उपायोंसे इन्द्रिय-परितृप्तिकी वजहसे क्लीवता या ध्वजभंग ( अत्यधिक इन्द्रिय सेवाकी वजहसे=सिंको, लाई, कैलि-ब्रोम, स्टैफ,—हस्त-मैथुन आदि अस्वाभाविक उपायोंसे इन्द्रिय परितृप्तिसे उत्पन्न=जेल्स )। कोष-वृद्धि या कोरण्ड ( रोडो, साइलि, स्पञ्जि ऐ-फ्लुयोरिक, आयोड, नैट्र-म्यूर ), प्रमेहका स्राव रुक जानेकी वजहसे बार बार अनजानमें वीर्यस्खलन। सङ्गमके

समय बहुत शीघ्र और क्षीण स्रोतमें वीर्यस्खलन (बहुत जल्दी जल्दी वीर्य-स्खलन = बेराइ, लाइ, नेट्र-कार्ब, जिंकम)। कोषमें दर्द और रेतोरज्जुका फूलना (कैलि-कार्ब, सार्सा, स्क्विया—कोषके फूलनेके साथ—प्रबल कामोत्तेजनाके अन्तमें = सार्सा।)

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—रमणियोंका कामोन्माद (लैके, ह्रायो, ओरिगैनम, स्ट्रैमोन, वेरेट, लिलियम, मूरेक्स), बँध्यात्व,—बहुत अधिक कामातुरताकी वजहसे या विलम्बसे बहुत ज्यादा रजःस्रावसे उत्पन्न। बहुत-सी सन्तान प्रसव करनेके बाद जरायु प्रदाह, पीब मिला खून और योनि आदि प्रदेशोंकी शिराओंका प्रदाह। जरायुके कर्कट रोगमें जरायुसे बार बार बहुत ज्यादा खूनका स्राव हुआ करता है, स्राव होता होता रुक जाता है और फिर होने लगता है (पल्स)। बाएँ डिम्बाधार प्रदेशसे बाएँ उरुके भीतरी अंशतक दर्द मालूम हुआ करता है (एपिस, आर्स, ब्राइ, कैक्ट, स्टैफ)। ऋतु असमयमें ही प्रकट हो जाता है और स्राव अपर्याप्त तथा बहुत दिनोंतक स्थायी रहता है या असमयमें ही ऋतु होना आरम्भ हो जाता है और स्राव बहुत थोड़ा और फीका रहता है, स्राव आरम्भ होनेके पहले रोगिनी रोने लगती है (लाइ, पल्स), ऋतुके समय कमरमें दर्द मालूम होता है (बार्य, कास्टि, लैके, निकोलम, पल्स) और कलेजेमें धड़कन हुआ करती हैं (कैक्ट, क्रोकस, इग्ने, नेट्र-म्यू, ऐ-नाइ, साइलि, सल्फ, टैबाक)। आर्त्तव-स्राव न होना,—रक्तकास (सेङ्गिनु), मलद्वारसे खूनका स्राव या रक्त पेशाबके साथ, ऋतुरोध रोगमें स्तनमें दूधकी अधिकता, योनिसे सुई गड़नेकी तरह दर्द पैदा होकर वस्तिगह्वरमें चला जाता है। निर्मल वायु सेवनके लिये चलनेके समय या टहलनेपर योनिद्वारमें फाड़नेकी तरह दर्द। प्रदर,—हरित्पाण्डु रोगाधिकारमें (खूनकी कमी रोगमें = कैल्के [illegible] प्रदर स्राव

गड़नेकी तरह दर्द और नालीसे पानीकी तरह बदबूदार पीव निकलना, पीव सञ्चयका लक्षण दिखाई देते ही प्रयोग करना चाहिये। स्तनका कर्कट,— स्तनमें तेज अस्त्राघातकी तरह दर्द या उससे जभी तभी पीव निकलता है। सवेरे शय्यासे सोकर उठनेपर रोगिनीके माथेमें चक्कर आ जाया करता है और दोनों पैर चीण मालूम होते हैं, इस लिये शय्या त्यागनेके बाद कुछ देर तक रोगिनी खड़ी नहीं हो सकती। गर्भावस्थामें जरायुसे रक्त स्राव।

**श्वासयंत्र**।—स्वरनली और वायुनलीभुजमें त्वचा चय हो जानेकी तरह मालूम होना और खाँसी, (सेके, पल्स) और स्वरभङ्ग, सन्ध्याके समय बढ़ना (कार्बो ऐन, कार्बो वेज, रियुमेक्स)। बहुत देरतक ऊँची आवाजमें बात करनेके कारण स्वरलोप, कण्ठनालीमें स्पर्श सहन न होना। कण्ठमें दर्दकी वजहसे बात नहीं कर सकता, कण्ठनालीका भीतरी अंश ऐसा मालम होता है मानो गाढ़े लेपसे ढका हो। नकली झिल्ली पैदा करनेवाला स्वरनलीका प्रदाह,—स्वरलोप, जीवनी शक्तिका बहुत तेजीसे अवसाद, ठण्ढा पसीना निकलना, निचला जबड़ा झूल पड़ना दोनों गालोंका बैठ जाना और घड़ घड़ आवाज़के साथ श्वास-प्रश्वास हुआ करता है, उक्त रोगोंका बार बार आविर्भाव होना। श्वास-रोग—श्वास रोध होनेका उपक्रम हो जाता है (लोबेल इन, स्पञ्जि)। वक्षमें दबाव मालूम होना और बेचैनी, विशेषकर सवेरे और संध्याके समय। सन्ध्याके बाद निद्रित अवस्थामें श्वास-ग्रहण करनेके समय झिल्लीके काँपनेकी वजहसे फड़फड़ शब्द (नाककी आवाज या घड़ घड़ शब्दके साथ=ओपि, पल्स), हरेक रातमें श्वास रुकनेकी सम्भावना हो जाती है (आर्स, सल्फ, स्पञ्जि), मानो दोनों फेफड़ोंमें पक्षाघात हो गया है। पेशियोंके आक्षेपकी वजहसे वक्षमें कसावटका भाव। आवाज़के साथ श्वास-प्रश्वास। सांस लेनेके समय बहुत तकलीफ मालूम होती है—छाती भरी, भारी और उसमें कसावटका भाव मालूम होता है। श्वासाल्पता,—प्रत्येक बार खाँसीके बाद (इपिका)। दो चार कदम चलते ही रोगी हाँफने लगता है (चलनेमें श्वासाल्पता=आर्स, कार्बो वेज, म्यूरस, सिपिया), वृद्धि भोजनके बाद (चलते चलते स्थिर हो कर खड़े हो जाना पड़ता है=ऐगा—भोजनके बाद=सेङ्गिविन)। वक्षमें ऐसी अनुभूति मालूम होती है, मानो बहुत खा लिया है। स्वरलोपकी वजहसे इशारेसे बातें करता है। कण्ठनालीमें स्पर्श बिलकुल ही सहन नहीं

कसावटके भावके साथ, ( २ ) शून्यगर्भ या खों खों, आक्षेपिक और वक्षमें खुजलीकी वजहसे। ( ३ ) समूचे शरीरको हिला देनेवाली ( ४ ),—उदरके ऊपरी भागमें नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द, रोगीको यह अंश बाध्य हो कर हाथसे दबा रखना पड़ता है। ( ५ ) स्नायविक उत्तेजनासे उत्पन्न,—किसीके घरमें घुसते ही खाँसी आने लगती है ( यदि कोई मनुष्य रोगीके पास आता है या सामनेकी ओरसे जाता है=कार्बो-वेज,—जबतक रोगीके पास या घरमें दूसरा आदमी मौजूद रहता है=एम्ब्र,—अपरिचित मनुष्यके कमरेमें मौजूद रहनेपर=बेराई ), ( ६ ) नाकमें कोई तेज गन्ध प्रवेश करनेपर ( नये पैदा हुए अनाज आदिकी गन्धसे=एरम-ड्राई, इयुफ्रे, लैके, लोबेल, मस्कस, सैबाड, स्टिक्टा ) और ( ७ ) अंधड़-पानी होनेकी सूचना होनेपर ठण्ढी जलीय हवाके लगनेपर=ओली-येकोर—बर्साती हवामें=बैडियेगा, बेराइटा कार्ब )। खाँसी रोगमें दाहिनी या बाईं भौंमें सुई गड़नेकी तरह दर्द, सर फाड़ डालनेवाला सर-दर्द और कण्ठमें सूखापनके साथ जलन, स्वरलोप या स्वरभंग, कण्ठनालीमें रुखड़ापन और त्वचा चय हो जानेकी तरह अनुभव होना, वृद्धि=रातमें और संध्याके समय। खाँसीका बढ़ना=गर्मसे ठण्ढी हवामें आनेपर, हँसनेपर ( आर्जेण्ट-नाइ, सिङ्को, स्टैन ), ऊँची आवाजमें बोलनेपर ( हायो, रियुमेक्स, स्टैनम ), सर्दी गर्मीके परिवर्त्तनसे ( वेरेट ), खाने या पीने बाद ( पीने पर=ऐकोन, हायो, मिफाइटिस, ओपि, स्पंजिया, और खानेसे=हायो, स्क्विला ) और बाईं करवट ( लाइ, ड्रोसे, स्टैनम, पैरिस, रास ) या चित्त होकर सोनेपर ( नैट्र-म्यू )। खाँसनेपर अनजानमें पाखाना हो जाया करता है ( स्क्विला )। बलगम—सवेरे अधिक निकला करता है, फेनभरा ( आर्स, फेरम, एण्टि-टार्ट, डेफनी, नैट्र-म्यू ), रक्तमिश्रित ( सिङ्को, फेरम, लाइ, पलस ), लोहेके जंगकी तरह रंग ( ऐण्टि टार्ट, आयोड, लाइ, रास ), पीबकी तरह ( ए-नाइ, लाइ, साइलि, कार्बो-वेज, केली-कार्ब )। सफेद रङ्ग ( क्लोरम, सिङ्को, इनैन, स्टिक्टा ) और गाढ़ा गोंदकी तरह ( केली-बाई, केलि-कार्ब, हाइड्रेस्ट ), शीतल ( ब्राई, कोरैल-रुब ) और मिठाई अन्न या नमकीन स्वादका।

वक्षगह्वर।—बायें वक्षमें नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द, दाहिनी करवट सोनेपर घटा मालूम होता है ( बाईं करवट भी नहीं सकता =ऐमोन कार्ब )। फेफड़ेका प्रदाह, वायुमार्ग सब सूखे मालूम होते हैं, वक्षके

भीतरका ऊपरी अंश ऐसा मालूम होता है, मानो त्वचा चय हो गयी है, वक्षमें बहुत दबाव मालूम होता है। वक्षके भीतरी भागमें दर्द रहता है और स्पर्श सहन नहीं होता, मानो उसमें जखम पैदा हो गया है। पूर्ण-विकासित वायुनली-भुज प्रदाह, दाहिने फेफड़ेका निचला आधा भाग यकृत् भावापन्न हो जाता है। दोनों अंस फलकोंके बीचमें उत्ताप और वक्षमें ऐसा अनुभव होना मानो वह जकड़ा गया है। कैशिक वायुनली प्रदाह,—फेफड़ा बहुत फूल उठता है। फेफड़ेमें पक्षाघात होनेका उपक्रम,—रोगीमें उठनेकी शक्ति नहीं रहती। गोंदकी तरह लसदार पसीना होता है, नाड़ी सूक्ष्म, मुखमण्डल और गाल आदि बैठ जाते हैं और गला घर घर किया करता है। चयकास, दीर्घकाय, काले या तेजीसे बढ़नेवाले रोगियोंको बार बार खून मिला बलगम निकलना और बहुत कमजोरी मालूम होना, बार बार वायुनली भुज प्रदाह। हृत्पिण्डके दाहिने अंशकी बीमारीकी वजहसे शिराओंके रक्तका प्रवाह रुक जाना। शरीर हिलाते ही कलेजा धड़कने लगना ( डिजिट, फेरम, नेट्र-म्यू, स्टेफ, ऐक्टिया-रेस—शरीर हिलानेपर घटना = आर्जेण्ट-नाई, जेल्स ), हृत्पिण्ड मे वेगसे रक्त-प्रवाह होनेके साथ ( कैली-म्यू ), विशेषकर तेजीसे बढ़नेवाले युवकोंका। वक्ष मध्यास्थिके बीचवाले अंशमें बहुत दबाव मालूम होना ( साइक्लेम, जिङ्कम ), केवल सीधे रहनेपर श्वासकी तकलीफ घटी मालूम होती है ( आर्स, इपिक, सल्फ,—बच्चोंको = इपिक, सेम्बियु, ऐण्ट-टार्ट :—वृद्धोंको = बेराई, लेके, ओपि ), श्वास-कृच्छ्र—रोगी किसी तरहका भी परिश्रम नहीं कर सकता ( आर्स, ऐ-नाई, नेट्र म्यू, सिलि, स्टेफ, सल्फ, सीढ़ी चढ़ते समय साँस लेनेके लिये खड़े हो जाना पड़ता है = कोका ) और कलेजा धड़कना। हृत्पिण्डकी अन्तर्वेष्टनीके प्रदाहके बाद या हृत्पिण्डके मेदापजननसे उत्पन्न हृत्पिण्डका प्रसारण ( कैक्टस, लीथो, लाई, नेजा, नक्स, टैबाकम )। नाड़ी,—द्रुत-गति, पुष्ट और अनमनीय, कभी कभी या ऊपरके ऊपर दो आघात अनुभव होते हैं, इसके अलावा कभी कभी नाड़ी सूक्ष्म, चीण और द्रुत रहती है। हृत्पिण्डमें वेगसे खूनका प्रवेश और कलेजा धड़कना,—भोजनके बाद बहुत बढ़ना।

**गर्दन और पीठ।**—कमरमें दर्द,—मानो कमर टूट गयी है ( इयुपेट-पार्फोलि ) और इसी वजहसे रोगी हिल नहीं सकता। झुकनेके बाद सीधे होने

विशेषमें जलन मालूम होती है, रगड़नेपर घटती है। मेरु मज्जाका तारल्य। विचरण या शरीर सञ्चालन शक्तिका क्रमविकासशील लोप ( नक्स-वोम, प्लम्ब, स्ट्रिकनी, फाइजस, जेलस, कास्टि, ऐ-पाई, लैरो ), मेरु चंचुमें मानो जखम उत्पन्न हो गया है, इस ढङ्गके दर्दकी वजहसे एक जगहसे दूसरी जगह नहीं जा सकता और उसके बाद गर्दन अकड़ जाया करती है। प्रसवके बाद नितम्ब देशमें दर्द होता है। कान और गलेकी ग्रन्थिमें बहुत अधिक रक्त-सञ्चय हो जानेकी वजहसे वे फूल उठती हैं। वक्षमें बदबूदार पसीना होता है ( साइलि, हिप, लाई, पेट्रोल )। दोनों अंसफलकोंके बीचवाले स्थानमें उत्ताप और जलन मालूम होना ( ग्लोन )।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—बायें कन्धेमें फाड़नेकी तरह दर्द, वृद्धि=रातमें ( ग्रैफ, रोडो )। दोनों बाहु बहुत दुर्बल,—रोगी जब हाथ हिलाना चाहता है, तो वह काँपा करता है। हाथ पतला पड़ जाता है ( सेलिन ), दोनों बाहुओंका काँपना ( ऐण्टि-टार्ट, मार्क, प्लैट ), अंगुलीके अगले भाग सब सुन्न हो जाते हैं और उनमें स्पर्श ज्ञान नहीं रहता। कभी कभी अंगुलियाँ सब टेढ़ी पड़ जाती हैं—ऐंठनकी तरह ( क्युप्रम-ऐसेट )। हाथकी शिराएँ सब फूल उठती हैं ( पल्स, ऐ-फ्लु, हैमा, ओपि )। तलहत्थीमें जलन, माथेके ऊपर और तलहत्थीमें लसदार पसीना हुआ करता है। हवा लगनेकी वजहसे दोनों घुटने अकड़ जाते हैं और घुटनेसे पैरतक दर्द हुआ करता है। आधे पैरकी सम्पूर्ण अस्थि फूल जाया करती है। पैरके तलवेमें ऐसा दर्द होता है मानो चोट लग गयी है। गर्भावस्थामें दोनों पैरोंमें फाड़नेकी तरह दर्द। सन्ध्याके समय दोनों पैर फूल उठते हैं। दोनों पैर बरफकी तरह ठण्डे मालूम होते हैं। दोनों पैर रह रहकार फड़क उठते हैं। हाथ और दोनों पैर सुन्न और जड़की तरह हो जाते हैं, गुल्फ-सन्धि फूली और उसके ऊपरवाली त्वचामें खोंचन मालूम होना। किसी तरहका परिश्रम करना आरम्भ करते ही हाथ पैर काँपने लगते हैं, कभी कभी हाथ और दोनों पैर बरफकी तरह ठण्डे मालूम होते हैं। कमजोरीके कारण चलनेके समय बार बार पैर फिसल जाते हैं। हाथ और दोनों पैर फूल उठते हैं और उनमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द अनुभव हुआ करता है।

**सार्वाङ्गिक।**—आलोक, गन्ध, स्पर्श प्रभृतिमें अधिकता होते ही रोगी को तकलीफ मालूम होने लगती है। फाड़ने और खोंचनेकी तरह दर्द,—जरासी सर्दी लगनेपर फिरसे पैदा हो जाता है; समूची देहमें ऐसा दर्द मानो

आमवात पैदा हो गया है और हमेशा शरीरमें शीत मालूम होता रहता है, घरके बाहरकी निर्मल हवा सहन नहीं होती। बार बार मूर्च्छा आनेका उपक्रम हो जाता है। रोगीकी मूर्त्ति म्लान और शरीर ठण्ढा रहता है, एकाएक बेहोशी,—रोगी मुर्देकी तरह पड़ा रहता है। मृगी रोगमें रोगीको ज्ञान रहता है ( नेट्र-म्यूर, कार्बोनि भाक्सिजन, प्लविक, केलि-कार्ब, सिक्रनो )। पक्षाघातसे आक्रान्त अङ्गकी पेशीका सिकुड़ना फैलना। पक्षाघात,—रोगवाले अङ्गमें चींटी रेंगनेकी तरह सुरसुरी मालूम होती हैं ( जेल्स, टैरेण्ट ) और फाड़नेकी तरह दर्द, स्पर्श ज्ञान शक्तिका लोप हो जाना ( ऐनाक, केम्फ, कोक्कु, कार्बोन-सल्फ, प्लम्ब, जिङ्क ) और उत्तापकी अधिकता अनुभव होना ( कोना )। श्लेष्माका अधिक सञ्चय होना। बगलकी ग्रन्थिकी बीमारी,—ग्रन्थिमें सुई गड़ने की तरह दर्द, रोगवाली ग्रन्थि गर्म हो जाती है और फूल उठती है। रक्त-स्राव प्रवण धातु —सामान्य नाखुके ज़ख्मसे भी अजस्रधारमें खून बहा करता है ( क्रियो, लैके ), सभी श्लैष्मिक झिल्लीमय द्वारोंसे रक्तस्राव हुआ करता है। हाथ पैरोंमें और हाथ पैरोंकी सन्धियोंमें वातका दर्द,—दर्द फाड़ने या सुई गड़ने की तरह,—किसी किसी जगह शीत लग जानेपर भी पैदा हो जाता है, वृद्धि =रातमें शय्यामें सोनेवाली अवस्थामें ( केलि-आयोड, रास )। हाथ पैरोंमें जलन। अङ्ग-विशेषका एकाएक नीला हो जाना और सुन्न हो जाना और उस समय अङ्ग सञ्चालनकी शक्ति भी न रहना, श्लैष्मिक झिल्ली सब नीले रङ्गकी, रक्त-शून्य दिखाई देती है। सामान्य परिश्रमके बाद, विशेषकर प्रसव वेदनाधि-कारमें हाथ पैर काँपा करते हैं। रोगी केवल दाहिने या निरोग करवटमें ही सो सकता है,—बाईं या रोगवाली करवट सोनेपर तकलीफ बढ़ जाया करती हैं। माथेके खोलकी हड्डीका अर्बुद या हड्डी बढ़ना ( अरम, कॉल्के-फ्लाए, कैल्के-पलु, हेक्ला, मार्क, साइलि )। ऊरुशिखरका प्रदाह, नासूरके ज़ख्मसे पानीकी तरह पीबका स्राव ( केलि-आयोड, ऐसिड-नाई, साइलिसिया ) होता है। शीर्णता और क्षय काश ( ओलियेकोर, फेर, बेसिलिन, आयोडम, लाई, सार्सा, साइलि, स्टैनम, सिफिलिन )। रोगी घरके बाहरकी शीतल हवा सहन नहीं कर सकता। सर्दी हो जानेवाली धातु। सर्दी लगते ही सरमें दर्द, दाँतमें दर्द, नयी सर्दी और ज्वर, कम्प इत्यादिका पैदा हो जाना। केश कटवाने और माथेमें सर्दी लगनेकी वजहसे बीमारियाँ ( बेल, ग्लोनोइनम )। शीत उत्तापके बदले प्रत्यङ्ग आदिमें दर्दका पैदा हो जाना।

**त्वचा**।—शरीरमें दाह और जलन,—मेरुदण्डके दोनों पार्श्वोंमें जगह जगह और दोनों अंसफलकोंके बीचमें, पीठके नीचेसे ऊपरकी ओर तेज़ उत्तापका पैदा हो जाना, तलहत्थीमें जलन ( लैके, सल्फ, कैल्य, पेट्रोल, मिडोराइन ); तीसरे पहर और सन्ध्याके बाद उत्तापकी वजहसे तलहत्थीमें जलन पैदा हो जाती है ( सन्ध्या और रातमें=लैके,—हाथ खोल रखता है और हवा करनेको कहता है=मिडोरिन, सन्ध्याके बाद तलहत्थीमें सूखी गर्मी पैदा हो जाती है और जलन मालूम होनेकी वजहसे रोगी ठण्ढी जगह खोजा करता है ( पल्स ), वक्ष और फेफड़ेमें जलन ( आर्स, कैल्य, सैंगिविन ), शरीरके भीतरके प्रत्येक तन्तु या यन्त्रमें जलन मालूम हुआ करती है ( आर्स, सल्फ ); साधारणतः स्नायु-विधानकी बीमारीमें ही ऐसा हुआ करता है। शरीरकी त्वचामें जलन और डंक मारनेकी तरह यन्त्रणा, रोगी बेचैन हो पड़ता है और एक जगहसे दूसरी जगहपर शान्तिकी खोजमें घूमा करता है। रक्त-स्फोटक। नाक, कान, प्रभृतिकी भीतरवाली झिल्लीमें अर्बुद होकर उससे सामान्य कारणसे ही खून निकला करता है। कर्कटीय जखमसे जभी तभी खून निकला करता है। सन्धि-प्रदेशमें रस-भरी फुन्सियाँ या छोटे छोटे छाले सब निकलकर जगह जगह भूरे दाग पैदा हो जाते हैं। जगह जगह लाल बिन्दु या काले दाग दिखाई देते हैं ( ब्राई, हायो, लैके )। सूखी पपड़ी निकालनेवाले उद्भेद या पीव भरे दाने निकला करते हैं, जानु और कफोणी या कोहनीके सन्धि प्रदेशमें विचर्चिका हो जाया करती हैं ( आर्स, आर्स-आयोड, लाई, फाइटो, सिपि, थाइरिस, मार्क, सेरासिन )। चेचकके दाने सब खूनसे भर जाते हैं ( आर्स ),—रोगीका रक्त स्रावी प्रकृतिवाला नासूरका घाव, सूजन, स्राव—रसकी तरह पतला पीव, विलेपी ज्वर मिला। जो सब जखम अच्छे हो गये ऐसा मालूम होते हैं, वे सब फिरसे ताजे हो जाते हैं और उनमें से खून निकला करता है। कामला रोग ( क्रोटेलस, लैकेसिस )। छोटे जखमोंसे घिरा बड़ा जखम ( पीवसे घिरा हुआ बड़ा जखम=हिप )। आर्त्तव प्रकट होनेके बाद जखममें रक्त स्राव हुआ करता है ( जखम आदि बढ़ जाते हैं =ग्रेफ, पल्स )। खून बहनेवाला कोमल अर्बुद ( लैके, थूजा, नेट्र-म्यू, पल्स, साइलिसिया )। पैरकी अंगुलीके ऊपर दर्द भरा कदर रोग या गट्ठा और अंगुलीमें बिवाई फटना ( ऐगार, पेट्रोल,—गट्ठोंमें दर्द ); शीत पित्त या आमवात ( आर्टिका )।

**निद्रा।**—औंघाई,—आंख खोलकर सोता है (कैमो, ओपि, वाक्यु, मस्काष)। फेफड़ेके प्रदाहाधिकारमें,—आच्छन्नावस्था, माथेमें जलन पैदा करनेवाला उत्ताप मालूम होना और प्रलापकी वजहसे बुदबुदाया करता है, मोहाच्छन्न भाव, ओंठ सूखे, जीभ कालिमा चढ़ी और मुँह फाड़े रहता है (काली रङ्गकी जीभ=आर्स, व्यूफो, इलैप्स, लैके, ओपि, सिकेलि, रास-टक्स)। दिन भर औंघाई आती रहती है और रातमें नींद न आनेकी वजहसे बेचैन हो पड़ता है, विशेषकर आधी रातके कुछ पहले रोगी बहुत ही बेचैन हो पड़ता है। उत्ताप मालूम होता है (बेराई) या शिरा आदिमें रक्तका वेग अधिक रहनेकी वजहसे या भूख लगनेकी वजहसे (इग्ने, लाई, सिको, सोराइन, पल्स) प्राय रातमें नींद टूट जाती है (लाई)। सवेरे ऐसा मालूम होता है कि अच्छी तरह नींद नहीं आयी या देह और अङ्ग-प्रत्यङ्ग आदि सुन्न और अवश हो पड़े हैं। सपने में घूमना (आर्टिमि-वाल्ग, ब्राई, इग्ने, कैलि-फास, साइलि)। चित होकर या करवट होकर सो नहीं सकता (नक्स-वोम,—करवट होकर सोनेपर रोग का बढ़ना=कैल्के, कार्बो ऐन, कैलि-कार्ब, लाई, स्टैनम)। निद्रित अवस्थामें रह रहकर हाथ पैर पटका करता है, रोगी रोता है, बकता है, नाना प्रकारकी यन्त्रणायें प्रकट करता है और बुदबुदाकर बका करता है।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—आविक सान्निपातिक ज्वर। शीतावस्थामें—प्यास न रहना, सन्ध्याके आरम्भ कालमें शीत पैदा हो जाना,—ये कमी या आगकी गरमीसे भी नहीं घटता (सिनियेन, नक्स), ऐसा शीत मानो ठण्डे पानीमें देह डूबी हुई है, गर्म कपड़ेसे ढंके रहनेपर भी जाड़ा घटा नहीं मालूम होता है (नक्स)। रोज सन्ध्याके समय कम्प,—शरीरका कपड़ा नहीं उतारना चाहता। शीतके बाद उत्ताप और उत्तापके बाद फिर शीत, इसी तरह पर्यायक्रमसे शीत और उत्ताप पैदा हो जाया करता है (आर्स), हाथकी सब शिराएँ फूल उठती हैं (चेलिडो, सिनियेन), बार बार जम्हाई आती हैं और रोएँ खड़े हो जाया करते हैं, शीत नीचेकी ओर उतरनेवाला होता है और उत्ताप निचले अंगसे ऊपरी अंगमें चढ़ता है (शीत निम्न गामी—वेरेट, ऊर्द्धगामी=ऐको, हायो, आर्स, सेबाड—हाथ और पैरकी अंगुलोंसे वक्ष और माथेतक चढ़ जाया करता है=बेनजिनम, उर्द्ध-गामी उत्ताप=सिना, मेङ्गनूर, थिपि)। रातमें सोनेवाली अवस्थामें दोनों जानु बहुत ठण्डे मालूम होते

है ( एपिस, कार्बो-वेज, हग्ने, साइलि,—शीतावस्थामें जानुमें दर्द=साइमेक्स, पोडो, शय्यामें सोनेके समय हाथ पैर बरफकी तरह ठण्डे मालूम होते है=मिनियेन )। उत्तापावस्थामें प्यास—रातमें उत्ताप और पसीनेके साथ राक्षसी भूख पैदा हो जाती है और किसी तरह नहीं मिटती ( सिंकोना, उत्तापका वेग घटनेपर भूख=यूपेटोरियम, कपकपीके पहले भूख लग आना=सिंकोना )। पसीनेवाली अवस्था—सारा शरीर पसीनेसे तर हो जाया करता है और थोड़ा भी परिश्रम करनेपर बहुत अधिक पसीना निकलता है। रातके अन्तिम भागमें, निद्रित अवस्थामें बहुत अधिक पसीना हुआ करता है ( सिंको )। बहुत सुस्ती ( बेञ्जिनम ), गन्धककी तरह या लहसुनकी गन्धकी तरह गन्ध आनेवाला पसीना। पेशाब गदला और दूधकी तरह।

**वृद्धि ।**—सन्ध्याके समय, आधी रातके पहले, बाईं करवट या रोगवाली करवट सोनेपर, अम्बड पानीके समय, शीत उत्तापके परिवर्त्तनसे, ठण्डी हवा लगनेपर ( वक्ष, कण्ठ और गलेकी बीमारियाँ ), छूनेपर, विश्रामसे, सोनेपर, चित सोनेपर ( उदरामय और श्वास रोग ), बैठनेपर, देह हिलानेपर, परिश्रम से या चलनेपर, हँसनेपर, ऊँची आवाजमें बोलनेपर या पढ़नेपर, नींदके पहले, उत्तापसे, वस्त्र आदि धोनेपर, जलीय वायुसे रोशनीसे, शब्दसे और संगीत ध्वनि सुननेपर।

**उपशम ।**—ठण्डी हवा लगनेपर ( माथा और मुँहकी बीमारियाँ ), अंधेरेमें, दाहिनी करवट सोनेपर, रगड़नेपर, चित्त होकर सोनेपर ( फेफड़ेका प्रदाह और बाहुका दर्द ), ठण्डा पानी पीनेपर ( जबतक यह पानी पाकाशयमें गर्म नहीं हो जाता ), गर्म पानीमें हाथ डुबोनेपर ( दन्तशूल ) और ठण्डे पानीमें रोगवाला अंग धोनेपर।

**सम्बन्ध ।—प्रतिविष ।**—काफिया, नक्स-वोमिका, टेरिबिन्थ और केलि-पार्मेंगानिकम, उत्तम पानीमें डाइल्यूटका बार बार प्रयोग करना चाहिये।

**अनुपूरक ।**—आर्सेनिकम और ऐलियम-सिपा, कार्बो-वेज, इपिकाक।

**अनुकूल सम्बन्ध ।**—आर्स, ब्रैटि, बेल, ब्राई, कोल्चि, कार्बो-वेज, सिंको, केलि-कार्ब, लाइ, नक्स-वोम, पल्स, रास, सिपि, सिलि, सल्फ।

**प्रतिकूल सम्बन्ध** ।—कास्टिकमके पहले या बादमें फास्फोरसका प्रयोग करनेपर नुकसान होता है।

**सदृश** ।—ऐ-नाई, ऐ-फास, ऐल्यू, आर्स, कैल्के, सिङ्कोना, लाई, पल्स, साइलि, रास-टक्स, लैके, थूजा, एपिस, ऐकालिफा-इन, सल्फ, ऐ-नाक, नक्स-मस, प्लेट, आयोड, इपिक, ब्रायो, इग्ने, लैक-डिफलो, केन्थ, ऐसिड-टार्ट, स्टिक्टा, फिलेन।

**तुलनीय** ।—खाँसीके बाद दमा—आर्स, अपनेको टुकड़े टुकड़े अनुभव करना—बैप्ट। कमजोर करनेवाला रातका पसीना=चायना, लाइकोप, सवेरे पसीना—कैल्केरिया, जीभ चमकीली—लैकेसिस, अन्धकारमें भय=कैल्के, स्ट्रैमो, भूतका भय—पल्स, ऋतुस्रावके समय अर्श—इग्ने, लैके, पल्स। सार्वाङ्गिक पक्षाघात—ऐगारिकस, रातमें भूख—चायना, पल्स, इग्ने, बाई ओरके डिम्बाधारमें दर्द—कोलोसि, लैके, ब्रायो। सपनेमें घूमना—कैनाबिस, सलफर, मलद्वार खुला अनुभव—फास-ऐसिड, एपिस। खाये हुए पदार्थकी कै—सल्फ, रातमें लार बहना—नक्स, रास, पतले पदार्थ निगलनेमें कष्ट—लैके, लाइको, गम्भीर विषयमें हँसना=ऐनाक, लाइकोप, प्लेटिनम। मैदापकर्षके साथ कमरमें दर्द—पिक-ऐसिड, क्लान्तिकी वजहसे पक्षाघाता-वस्था—स्टेनम। अस्थि विकार=साइलि, युवकोंका यक्ष्मा—आयोड, स्वर-बद्ध स्वरनालीमें दर्द—कार्बो-वेज, क्षुद्र श्वासनली प्रदाह—इपिकाक, अनुकल्प रज—ब्रायो, पल्स, सान्निपातिक अवस्था—रास, मस्तिष्ककी कोमलता—नक्स-वोमिका, पाखाना होने बाद कमजोरी—कोनायम, नक्स, सामान्य जखम से भी बहुत रक्त-स्राव—लैकेसिस, खून मिला मल, माँस धोये पानीकी तरह—कैन्थ, फेफड़ेकी यकृद्भाव-प्राप्ति—ऐसिड-टार्ट, सल्फ, लाइकोप। सान्निपातिक ज्वरके बाद बहरापन=आर्स, पिट्रोलियम। कामोन्माद—पोल्स फास, ओरिगैनम, यक्ष्मा या गुटिका रोग—बेसिलि, टियुबर्क, केश कटवानेका दुष्परिणाम—बेलाडो।

**शक्ति** ।—तृतीय दशमिकसे १००० शततमिक क्रम।

**क्रियाका स्थायित्व** ।—४० दिन।

## फास्फोरस हाइड्रोजिनेटस ।

## ( PHOSPHORUS HYDROGENITUS )

**दूसरा नाम** ।—फास्फिन, फास्फोरेटड हाइड्रोजिन, एक प्रकारकी गैस।

**प्रस्तुत प्रक्रिया** ।—पानीमें डालकर निम्नक्रम, सुरासारमें उच्च-क्रम तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—उदरामय, साफ न दिखाई पड़ना, अनुभूतिकी अधिकता, कशेरुका मज्जाके चयकी वजहसे चलनेकी शक्तिमें गड़बड़ी, तोतलाना, चबानेके समय दाँत सब टुकड़े टुकड़े होकर गिर पड़ते हैं ( साइलि, क्रियो ) ।

**सम्बन्ध** ।—**दोषघ्न** ।—इलेक्ट्रिसिटि ( विद्युत् प्रवाह ) ।

**तुलनीय** ।—आर्ज-नाइट्रि, ऐलियम, हेलोडर्मा, कार्बो-सल्फ ।

**शक्ति** ।—३०, २०० ।

---

## फास्फोरस म्यूरेटिकस ।

## ( PHOSPHORUS MURIATICUS )

**दूसरा नाम** ।—फास्फोरस, पेण्टाक्लोराइड ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—चुआए हुए पानीसे निम्नक्रम और सुरासारमें उच्च-क्रम तैयार किया जाता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—आँखमें जखम मालूम होनेके लक्षण में आँखोंका प्रदाह ( आँख उठना ) रोगमें और सर्दी, गला और छातीमें जखम का मालूम होना और श्वास कष्टका लक्षण, दमा रोगमें फायदेमन्द है ।

**शक्ति** ।—निम्न-शक्ति ।

---

## फाईसेलिया ।

## ( PHYSALIA )

**दूसरा नाम** ।—फाईसेलिया पेलाजिका ।

**उपयोगिता और आभास** ।—आर्टिकेरिया, शीत पित्त रोगमें यह मेडुसा और आर्टिका युरेन्सकी तरह एक लाभदायक दवा है ।

**शक्ति** ।—निम्न-शक्ति ।

---

## फाइसास्टिग्मा ।

## ( PHYSOSTIGMA VENENOSUM ).

**दूसरा नाम** ।—कैलेबार बिन ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—इस बीजका पहले विचूर्ण तैयार होता है ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग** ।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— ध्यानका दुष्परिणाम, पलकोंका आक्षेप और ताण्डव, आँखकी पेशीका स्नायुशूल, कब्जियत, वय सन्धि कालकी बीमारियाँ, दाँत निकलनेके समयकी बीमारी, अतिसार, आमरक्त, अजीर्ण, मृगी, आँखकी बहुतसी बीमारियाँ, साधारण पक्षाघात, अन्धापन, बवासीर, सर दर्द, हृत्पिण्डकी बीमारी, हिचकी, मूर्च्छा वायु, आँखकी तारकाका अपने स्थानसे हट जाना, प्रदर, चलनेकी शक्तिमें गड़बड़ी, नाभि-कुण्डका प्रदाह, स्थानिक पक्षाघात, मेरु-मज्जाका पक्षाघात, क्रमश बढ़नेवाली पेशियोंकी क्षीणता, अवसाद, अनिद्रा, मेरुमज्जाकी उत्तेजना, ग्रीवा-स्तम्भ, धनुष्टङ्कार, गलेका जखम, गलेमें मानो मछलीका काँटा अड़ा हुआ है, जखम इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास** ।—असाधारण चिन्ता शक्ति और भाव की अधिकता, किसी तरहकी चिन्तासे छुटकारा नहीं पा सकता । तिमिर दृष्टि,—ऐसा मालूम होता है, मानो आँखके ऊपर किसी तरहका आवरण या पर्दा पड़ा हुआ है और सभी चीजें आपसमें जुड़ी हुई मालूम होती हैं । देखने के कामके बाद आँखमें दर्द होता है, आँखके सामने काले बिन्दु सब उड़ते

देते है, रह रहकर रोशनीकी शिखाएँ सब दिखाई देती हैं। पलक और आँखकी पेशीयोंमें स्पन्दन मालूम होना, तेजीसे पलकोंका गिरना। पेशी मण्डलीका सम्पूर्ण अवसाद, चलनेकी शक्तिका घट जाना। मानसिक य शारीरिक गडबडोके कारण कम्पन मालूम होना। आप ही आप पैदा होने वाला या चोटकी वजहसे धनुष्टङ्कार, रोगीके पाससे किसी मनुष्यके आनेजानेकी वजहसे वायु लगते ही आक्षेप पैदा हो जाता है या बढ जाता है। पक्षाघात,—रोगी अपनी रोगिनी पेशियोंको किसी तरह भी अपनी इच्छानुसार नहीं चला सकता। बाएं अंगका पक्षाघात,—विशेषकर बाएं बाहुका। चलनेके समय शरीर बहुत छोटा मालूम होता है—मानो शून्यमें उड रहा है। ठण्डे पानीका भय,—ठण्डा पानी पीना या ठण्डे पानीमें नहाना नहीं चाहता। प्रदर—वृद्धि—दिनमें, व्यायाम या शारीरिक परिश्रमके बाद, विशेषकर दिनमें ४ बजनेके समय, बार बार दीर्घ-श्वास त्यागना। वृद्धि=प्रदर बढ जानेपर, इसके साथ ही ठण्डे पानीका भय मौजूद रहता है। अवसाद,—ठण्डी स्निग्ध करनेवाली हवा लगने पर और जलवायुके परिवर्तनसे, ये कई इसके प्रधान निर्णायक लक्षण हैं।

## लक्षणावली।

**मन**।—चिन्ता शक्तिका बहुत बढना,—किसी तरह भी चिन्ताके हाथसे छुटकारा नही पा सकता (काफि)। निर्बोधकी तरह काम करता है और रोगी कहता है, कि उससे उसकी बुद्धिमें विकार हो जानेकी सम्भावना हुआ करती है। सवेरे चित्त बहुत ही प्रसन्न रहता है, पर दो पहरके बाद गम्भीर और विषाद युक्त हो जाता है। सभी विषयोंमें विशृंखलता ही दिखाई देती है, घरमें मानो बहुतसे द्रव्य भरे पडे हैं और रोगी मानो उन्हें बार बार गिना करता है और कहता है—"यह चीज़ यहाँ क्यों रखी हुई है?।" थोडेमें ही कातर हो पडता है—थोडीसी तकलीफ भी असह्य मालूम होती है (ऐको, काफि कैमो), काममें अनासक्ति प्रकट करता है (ऐनाक, ऐगार, आर्स्माइ-ड्रोप, ऐ-नाई, सिपि, टैराक्स, जिङ्कम)। किसी विषयमें मन नही लगा सकता या एकाग्र चित्त नही हो सकता (ऐ-ऐक्वान, ऐ-फास, इथ्यु, ऐलेक्ट्रिस-फिरि, ऐवेना-सेट)।

**मस्तक**।—सरमें चक्कर आना,—शरीर हिलानेके समय मूर्च्छाका उपक्रम; आँखके सामने उड़ते हुए काले बिन्दु सब दिखाई देते हैं, पढ़नेके

समय, सन्ध्याके भोजनके बाद, आसनसे उठनेपर और चलनेके समय सरमें चक्कर आना, सीढ़ीसे उतरनेके समय सरमें चक्कर आया करता है। शरीर डल-मलाता है और आँखसे धुन्धला दिखाई देता है, चलनेके समय ऐसा अनुभव होता है मानो मस्तिष्कमें तरंगे उठ रही हैं, दोनों चक्षुगोलकोंके ऊपरी प्रदेश में या भवोंमें असह्य दर्द (लिथिया—कार्बो, लैक-डिफ्लो, मेंगिविन, जेल्स, सिफाइट, नेट्र-फास, टैबाक)। सरमें जगह जगहपर बेधने की तरह दर्द,—मेंङ्गिविन—हिलानेसे बढ़ना (कार्बो, हाइड्रैस्ट)। दिनभर माथेमें ऐसा दर्द होता है मानो चोट लग गयी हैं (कोष्ठ, जेल्स, ड्रग्ने, नक्स, जिकम),—विशेषकर जोरसे पैर रखनेपर, बाईं कनपटीमें दर्द अधिक होना (चलने और माथा हिलानेपर बढ़ना—बोप्स, सिङ्को) और सारे शरीरमें सुस्ती और शीत कातरता मालूम हुआ करती है। माथेमें कसावटका भाव,—मानो माथेमें एक टोपी कसी हुई है या मानो किसी वस्तुसे माथा कसकर बांधा हुआ है (ऐ-कार्बोन, ऐ-नाइट्रिक, कास्टि, साइक्लेम, जेल्स, हिप, आयोड, सल्फ, टेरिब)। सन्ध्याके समय सङ्गीत ध्वनि सुननेपर सरमें दर्द पैदा हो जाया करता है, विशेषकर ललाटमें और कनपटीमें (काफिया, फास, पोडो)। अधकपारी या एक पार्श्वका सर-दर्द,—कहीं दर्द बढ़ न जाय, इस भयसे रोगी आँख खोलना नहीं चाहता (ब्राई, नक्स),—बहुत देखनेपर सर दर्द पैदा हो जाता है (कैल्के, सिना, जेल्स, हैमा, जेबोरेन, नेट्र-म्यूर, ऐ-फास, राष, रियुटा)। सर दर्द रोगाधिकारमें रोगीकी चिन्ता-शक्ति इतनी बढ़ जाया करती है कि किसी तरह भी उस चिन्तासे छुटकारा नहीं पा सकता (सर दर्दकी वजहसे चिन्ता-शक्तिका लोप हो जाना=साइमैक्स, सर दर्दके विषयमें सोचनेपर अच्छा रहता है=साइक्यूटा,—अन्यमनस्क रहनेपर अच्छा रहता है=मार्क-प्रोटो, सोचनेपर दर्द बढ़ जाता है=आर्जेण्ट नाइ, कैल्के, कैल्के-फास, पैरिस, प्याइजि)। गलेकी धमनी और ललाट या कनपटीकी दोनों धमनियोंमें टपक हुआ करती है (बेल, कैमो, ग्लोन, लेके, नेट्र-म्यूर, सोनेपर हृत्पिण्डका आघात माथेमें अनुभूत होता है=बेल, समूचे माथेको घेरकर दबाव मालूम होना और अँधाई=जिन्सेङ्ग)।

**आंख।**—आँखोंमें प्रदाह,—पहले दाहिनी और फिर बाईं आँखमें प्रदाह होता है (तीसरे पहर पहले दाहिनी और फिर बाईं आँखपर आक्रमण =बैडी)। घनत्वक या आँखका बाहरी आवरण या सफेद अंश सूजा लाल

और फूला दिखाई देता है ( लाल—ऐरम, आरम मूर, सैंग-मूर, मार्क, सल्फ ), चक्षुगोलकमें दर्द और उत्तेजना ; पलकें ऐसी मालूम होती है, मानो त्वचा क्षय हो गयी है। समूचे तीसरे पहर दोनों काली आंखें गहरे लाल रङ्गकी दिखाई देती हैं और जलन होती है ( बेल )। रोगीको पढ़नेके समय बाध्य होकर एक आँख बन्द कर लेनी पड़ती है। कुछ टेढे कांचवाले चश्मेका व्यवहार करनेपर वह शान्त हो जाया करता है। किसी चीजकी ओर देखनेपर चमकीले बिन्दु सब दिखाई देते हैं ; पढ़नेके समय दो एक अक्षर मानो गाढे पीले रङ्गके बिन्दुसे ढँके मालूम होते हैं ( पुस्तकके समूचे पृष्ठ लाल, पीले, हरे और अन्यान्य रङ्गोंके बिन्दुमय दिखाई देते हैं = लैक-कैन, अक्षरके चारो ओर इन्द्रधनुषकी तरह कितने ही तरहके रङ्गोंके वृत्त दिखाई देते हैं = साइक्यूटा ), ऐसा अनुभव होता है, मानों आंखें दब रही हैं और ऐसा दिखाई देता है, मानो आंखके सामने काले बिन्दु सब उडते दिखाई देते हैं और चमकीले सूक्ष्म केंचुए या सांप सब उडते हैं (ऐसा दिखाई देता है, मानों अनगिनती सांप उड रहे है = आर्जेण्ट-नाई—मानो रोगिनीकी दाहिनी आंखके सामने काले साप सब चारों ओर उछलते कूदते दिखाई देते हैं = काल्डियुरेङ्गो—मानो एक सांप देख रहा है—जेल्स )। आंखमें तेज बेधनेकी तरह और इस ढङ्गका दर्द मानों चक्षुगोलक ऐंठ रही हैं। एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्वमें आख हिलानेपर बहुत दर्द होता है ( ब्राई, जेल्स, नेट्र-मूर )। दाहिने चक्षुगोलकमें तेज सुई गडनेकी तरह दर्द ( बेल, हाइपिर, चेलिडो, लिथिया, जिङ्कम ), निर्मल वायुमें आख हिलानेपर घटना। दृष्टिकी अस्वच्छता —मानो चारों ओर कुहरा या आखके सामने कोई पतला पर्दा पडा हुआ है, ऐसा मालूम होता है ( मैली दृष्टि = जेल्स, नेट्र-मूर, लिलियम-टाई, टियुक्रि, सोरिन, —मानो चारों ओर अन्धकारमें ढंका है = बेल, जेल्स, पेट्रोल, ग्लोन, काइक्युटा, फार्मिका,—मानो आंखके ऊपर प्रलेप है = ऐमिल, लैक-कैन )। पलक विशेषकर बायीं आखकी ऊपरी पलकमें, बहुत भार मालूम होना और यदि कोई उसे उठाता है, तो रोगीको बहुत तकलीफ होती हैं ( सीसेकी तरह भारी मालूम होना = नेट्र-सल्फ,—बाईं आखकी ऊपरी पलक भारी मालूम होती है = लैक-कैन,—ऊपरी पलक बडे कष्टसे उठायी जाती है = सल्फ, काडियुअस-मेरी, वेरेट, कास्टि, कोनो, सिपि ), बायीं ऊपरी पलकका फडकना ( साइक्लामेन, कोडेइनम, जेबोरेण्डी, ओलियम-ऐनिम, माकुर्रियेलिस-पेरेन )। ऐसा अनुभव होना मानो पलकें बहुत संकुचित हो गयी हैं और इसी वजहसे आख खोलनेमें बहुत

तकलीफ होती है (मार्श, ग्रम्स, सल्फ) और पूरी तरह आंख खोलनेपर आंसू गिरा करते हैं (कैलि बाई), बाईं आँख सहजमें नहीं खोल सकता। कनीनिका सङ्कोचन,—सवेरे, आलोकका सहन न होना और रह रहकर पुतली सिकुड़ा करती है, इसके बाद ही पुतली फैल जाती है,—विशेषकर सवेरे। अदूर-दृष्टि (फास)। आंखमें चोटकी वजहसे चक्षु-मुकुरका स्थान भ्रष्ट हो जाना।

**कान**।—कानमें बेधनेकी तरह तेज दर्द। लिखनेके समय दाहिने कानमें दर्द। सन्ध्याके समय दाहिने कानमें टपकनेकी तरह दर्द और कानके बाहरी स्थानपर ऐसा मालूम होता है मानो गर्म वायु लगी है, पटहमें दर्द पैदा करनेवाला दबाव मालूम होता है। दाहिने कानमें गड़बड़ी मालूम होनेकी वजहसे रोगी उसमें अंगुली डालकर खुजलानेके लिये बाध्य होता है, कानका मैल बाहर निकालने बाद कानमें दर्द, डकार आनेपर गलेके भीतरसे कर्ण-पथाम्नली होकर मध्य कर्णतक एकाएक दर्द पैदा हो जाता है। बाएँ कानमें सुरसुरी—मानो उसमें कोई कीड़ा रेंग रहा है। ऐसा अनुभव होना मानो कानमें ताला लगा हुआ है (ग्लोन, लेके, स्वाई), दाहिने कानका आंशिक बहरापन (नैके, मिडोरिन)। रातमें सोनेपर कानके भीतरसे ऐसी सों सों आवाज निकलना मानो भाफ निकल रही है।

**नाक**।—पतली सर्दीका स्राव, बार बार छींक और दोनों नासा-पुटोंमें जलन, खुजली और उत्तेजना अनुभव हुआ करती है, नाक गर्म, ऐसा अनुभव होना मानो बन्द हो गयी है, नाक फड़का और आप ही आप फैला करती हैं। दाहिने रन्ध्रमें छोटे छोटे फोड़े निकलना, रातमें खाते खाते नाकसे खूनका स्राव। नाकके अगले भागमें उत्तेजना मानो गरमी लगकर जल गया है। नाक और ललाटकी त्वचामें बहुत खींचन मालूम होती है। भवुनीके ऊपर ज्वरके बादका जखम निकलता है।

**मुख-विवर आदि**।—जिन बच्चोंके दाँत निकल रहे हों, वे ज्योंही स्तनका दूध पीना आरम्भ करते हैं, त्योंही उनकी पाकस्थलीमें दर्द पैदा हो जाता है, पर कुछ देरतक पीते रहनेपर फिर नहीं रहता। जीभका अगला भाग जखमसे भरा मालूम होता है। जीभके अगला भाग और जीभके बाये पार्श्वमें ऐसी उत्तेजना रहती है, मानो वे दग्ध हो गये हैं। गल-ग्रन्थि और कोमल तालु घोर लाल रहते हैं। गलेमें जलन और त्वचा क्षय हो जानेकी [illegible] होना। गल ग्रन्थि बढ़ी हुई और पलि-जिह्वा फूली और लम्बी।

कण्ठमें ऐसा मालूम होता है मानो मछलीका एक कांटा अड़ा हुआ है (एपिस, हिपर, लैकेसिस); निगलनेमें बहुत तकलीफ मालूम होती है। गलेमें ऐसा मालूम होना मानो एक गुल्म उठ रहा है (ऐसाफिट, इग्ने, कैलि-फास, कैल्मिया, वेरेट्रम)। हृत्पिण्डकी धमक कण्ठमें अनुभूत होती है।

**पाकस्थली।**—भूख रहते भी कोई चीज अच्छी नहीं मालूम होती। सभी खाद्योंमें, धूम्रपान और ठण्डे पानीय पीनेसे अरुचि। भोजन समाप्त करतेही भयानक दर्द पैदा हो जाता है। गर्म डकार और पाकस्थलीमें जलन। पाकस्थलीमें भार मालूम होना,—मानो उसमें अजीर्ण खायी हुई चीज रखी है। उदरके ऊपरी प्रदेशमें ऐसा मालूम होता है, मानो अन्नका एक बड़ा ग्रास निगल गया है।

**अंत्राशय।**—कुक्षिदेशमें (कोखमें) अस्त्र वेधनेकी तरह यन्त्रणा। प्लीहा प्रदेश कड़ा और जखम भरा मालूम होता है—यह दर्द पुट्ठे और समूचे तलपेटमें चला जाता है, शरीर हिलानेपर बढ़ना। नाभि-प्रदेशमें बहुत दर्द और स्पर्श असहनीयता मालूम होती है (नाभि-प्रदेशमें मानों फोड़ा निकल रहा है=प्लम्ब, नाभिमें स्पर्श सहन न होना और बराबर दर्द होता है=कैल्के-रिया-फास)। उदरके बायें पार्श्वमें नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द। पेट फूल उठता है और उसमें कुलकुल गुड़गुड़की आवाज होती है और बहुत ज्यादा आध्मान वायु निकला करता है। दर्द बाईं कोखसे उरुतक फैल जाता है।

**मलान्त्र और मल।**—मलका पतलापन, बहुत, कोमल और पतला, पानीकी तरह पीली आभा लिये, पित्तमय, कुछ अंश स्वाभाविक और कुछ अंश अलकतराकी तरह काला (लेप्टैन, मार्क, नक्स, पोडो, फास, ओपि, प्लम्ब) कभी कभी जल मिला धारमल, बदबू। मलान्त्रकी निष्क्रियताकी वजहसे कब्जियत। मलद्वारावरोधक पेशी फूली और अप्रसारणीय—पाखाना होनेमें बहुत तकलीफ, मलान्त्र बाहर निकल पड़ता है, फूल जाता है और बहुत दर्द मालूम होता है। प्रसवके बाद यन्त्रणादायक अर्श (हैमा, इग्ने, कैलि-कार्ब, लिलि-टाई, नक्स-वोम, पोडो, सल्फ)। बहुत दिनोंके बाद अर्शका फिरसे पैदा हो जाना।

**पेशाब।**—मूत्र ग्रन्थि-प्रदेशमें बहुत दर्द और स्पर्श-कातरता मालूम हुआ करती है (कैक्टस, सैंग्विनेला, पेरिरा-ब्रेवा)। मूत्राशय मानों बहुत देरसे फैलाहो नहीं है इस प्रकार प्रसारित हुआ करता है (इक्विसेटम, एपिस, ओपियम)।

बार बार पेशाबका वेग होता है परन्तु प्रतिबार पेशाब नहीं होता (चिमैफिला-ऐम्बेल)। बार बार बहुत ज्यादा परिमाणमें पेशाब। पीला रङ्ग, घोर पीला रङ्ग, तेज गन्धवाला, निर्मल, गदला, फीका रङ्गका बहुत पेशाब।

**पु०-जननेन्द्रिय।**—जननेन्द्रिय प्रदेशमें तेज गन्ध वाला पसीना (डायस्को, पेट्रोल, थूजा), मेढ्रत्वक दर्द भरा और फूला (सिनेबार, कोरैल-रब, नेट्र-कार्ब, थूजा), लिङ्गमणिके ऊपर खुजली और जलन करनेवाले दाने। दोपहरके पहले लिङ्गमें कड़ापन पर रमणकी इच्छा बहुत कम (प्रबल आकांक्षाके साथ चीण कड़ापन=फास, किसी तरहका स्वप्न या उत्तेजनाके बिना ही रेत स्खलन या शुक्रक्षय=डिजिटेलिस, डायस्कोरिया)।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—जरायुमें दर्द—मानो रजस्वला होनेकी तैयारी है (तलपेटमें ऐसा दर्द मानो, ऋतु होगा=वाइबर्न ओप, सिना, क्रोकस, लेमियम-ऐल, मैंग कार्ब, मस्कस, ऐ-म्यू)। ऋतु होने बाद कलेजा धड़कना (ऐ-नाई, कैक्टस, क्रोकस, इग्ने, नेट्र-म्यू, फास, टैबाकम), आंखमें अधिक रक्त-सञ्चय और प्रबल स्पन्दन, दीर्घ निश्वासकी तरह श्वास-प्रश्वास। प्रदाह,—दिनमें, विशेषकर दिनके ४ बजनेके समय, शारीरिक परिश्रमसे बढ़ जाता है, बार बार दीर्घ निश्वास निकला करता है, प्रदरका स्राव जितना ही बढ़ता है, दीर्घ श्वास भी उतना ही अधिक हुआ करता है। जरायुसे रक्तका स्राव।

**श्वासयंत्र।**— कण्ठके भीतर उत्तेजनाकी वजहसे बार बार खांसी, वक्षमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। श्वास लेनेके समय बाए फेफड़ेके शिखर देशमें धीमा धीमा दर्द होता है,—घटना=दबा देनेपर (रियुमेक्स), सांस छोड़नेपर पृष्ठ-फलकके निचले कोनेमें सुई गड़नेकी तरह दर्द मालूम होना। बाएँ स्तनमें सुई गड़नेकी तरह दर्दकी वजहसे लम्बी सांस नहीं ले सकता। भयानक हृद्स्पन्दन—हृत्पिण्डका स्पन्दन समूचे शरीरमें अनुभव होता है (ग्लोन, नेट्र-म्यू, स्पाइजि, एपिस)। निर्मल स्निग्धकर वायु लगनेपर मानो सांस रुक जाना चाहती है। बाईं करवट सोनेपर हृत्पिण्डकी क्रिया अनियमित हुआ करती है, चित्त होकर सोनेपर घटना (मस्तिष्क-मेरु मज्जाकी प्रदाहाधिकारमें)।

**गर्दन और पीठ।**—मस्तिष्ककी जड़में दर्दकी वजहसे ऐसा मालूम होता है मानो शरीर विच्छिन्न हुआ जाता है। गर्दनकी अकड़न। सवेरे

कण्ठमें ऐसा मालूम होता है मानो मछलीका एक काटा अड़ा हुआ है (एपिस, हिपर, लेकेसिस); निगलनेमें बहुत तकलीफ मालूम होती है। गलेमें ऐसा मालूम होना मानो एक गुल्म उठ रहा है (ऐसाफिट, इग्ने, केलि-फास, केल्मिया, मेरेड्रम)। हृत्पिण्डकी धमक कण्ठमें अनुभूत होती है।

**पाकस्थली।**—भूख रहते भी कोई चीज अच्छी नहीं मालूम होती। सभी खाद्योंमें, धूम्रपान और ठण्डे पानीय पीनेसे अरुचि। भोजन समाप्त करतेही भयानक दर्द पैदा हो जाता है। गर्म डकार और पाकस्थलीमें जलन। पाकस्थलीमें भार मालूम होना,—मानो उसमें अजीर्ण खायी हुई चीज रखी है। उदरके ऊपरी प्रदेशमें ऐसा मालूम होता है, मानो अन्नका एक बड़ा ग्रास निगल गया है।

**अंत्राशय।**—कुक्षिदेशमें (कोखमें) अस्त्र वेधनेकी तरह यन्त्रणा। प्लीहा प्रदेश कड़ा और जखम भरा मालूम होता है—यह दर्द पुट्ठे और समूचे तलपेटमें चला जाता है, शरीर हिलानेपर बढ़ना। नाभि-प्रदेशमें बहुत दर्द और स्पर्श असहनीयता मालूम होती है (नाभि-प्रदेशमें मानों फोड़ा निकल रहा है=प्लम्ब, नाभिमें स्पर्श सहन न होना और बराबर दर्द होता है=कैल्के-रिया-फास)। उदरके बायें पार्श्वमें नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द। पेट फूल उठता है और उसमें कुलकुल गुड़गुड़की आवाज होती है और बहुत ज्यादा आध्मान वायु निकला करता है। दर्द बाईं कोखसे उरुतक फैल जाता है।

**मलान्त्र और मल।**—मलका पतलापन, बहुत, कोमल और पतला, पानीकी तरह पीली आभा लिये, पित्तमय, कुछ अंश स्वाभाविक और कुछ अंश अलकतराकी तरह काला (लेप्टेन, मार्क, नक्स, पोडो, फास, ओपि, प्लम्ब) कभी कभी जल मिला सारमल, बदबू। मलान्त्रकी निष्क्रियताकी वजहसे कब्जियत। मलद्वारावरोधक पेशी फूली और अप्रसारणीय—पाखाना होनेमें बहुत तकलीफ, मलान्त्र बाहर निकल पड़ता है, फूल जाता है और बहुत दर्द मालूम होता है। प्रसवके बाद यन्त्रणादायक अर्श (हैमा, इग्ने, कैलि-कार्ब, लिलि-टाई, नक्स-वोम, पोडो, सल्फ)। बहुत दिनोंके बाद अर्शका फिरसे पैदा हो जाना।

**पेशाब।**—मूत्र-ग्रन्थि प्रदेशमें बहुत दर्द और स्पर्श-कातरता मालूम हुआ करती है (कैक्टस, मैग्निनेला, पैरिरा-ब्रेवा)। मूत्राशय मानों बहुत देरसे फैलाही नहीं है इस प्रकार प्रसारित हुआ करता है (हक्विसेटम, एपिस, ओपियम)।

बार बार पेशाबका वेग होता है परन्तु प्रतिबार पेशाब नहीं होता (चिमैफिला-ऐम्बेल)। बार बार बहुत ज्यादा परिमाणमें पेशाब। पीला रङ्ग, घोर पीला रङ्ग, तेज गन्धवाला, निर्मल, गदला, फीका रङ्गका बहुत पेशाब।

**पु०-जननेन्द्रिय।**—जननेन्द्रिय प्रदेशमें तेज गन्ध वाला पसीना (डायस्को, पेट्रोल, थूजा), मेढ्रत्वक दर्द भरा और फूला (सिनेबार, कोरेलि-रूब, नेट्र कार्ब, थूजा), लिङ्गमणिके ऊपर खुजली और जलन करनेवाले दाने। दोपहरकी पहले लिङ्गमें कड़ापन पर रमणकी इच्छा बहुत कम (प्रबल आकांक्षाके साथ चीण कड़ापन=फास, किसी तरहका स्वप्न या उत्तेजनाके बिना ही रेतःस्खलन या शुक्रक्षय=डिजिटेलिस, डायस्कोरिया)।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—जरायुमें दर्द—मानो रजस्वला होनेकी तैयारी है (तलपेटमें ऐसा दर्द मानो, ऋतु होगा=वाइवर्न ओप, सिना, क्रोकस, लेसिथम-ऐल, मैग कार्ब, मस्कस, ऐ-स्यू)। ऋतु होने बाद कलेजा धड़कना (ऐ-नाई, कैक्टस, क्रोकस, इग्ने, नेट्र-म्यूर, फास, टेबाकम), आँखमें अधिक रक्त-सञ्चय और प्रबल स्पन्दन, दीर्घ निश्वासकी तरह श्वास-प्रश्वास। प्रदाह,—दिनमें, विशेषकर दिनके ४ बजनेके समय, शारीरिक परिश्रमसे बढ़ जाता है, बार बार दीर्घ निश्वास निकला करता है, प्रदरका स्राव जितना ही बढ़ता है, दीर्घ श्वास भी उतना ही अधिक हुआ करता है। जरायुसे रक्तका स्राव।

**श्वासयंत्र।**— कण्ठके भीतर उत्तेजनाकी वजहसे बार बार खाँसी, वक्षमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। श्वास लेनेके समय बाएं फेफड़ेके शिखर देशमें धीमा धीमा दर्द होता है,—घटना=दबा देनेपर (रियुमेक्स), साँस छोड़नेपर पृष्ठ-फलकके निचले कोनेमें सुई गड़नेकी तरह दर्द मालूम होना। बाएँ स्तनमें सुई गड़नेकी तरह दर्दकी वजहसे लम्बी साँस नहीं ले सकता। भयानक हृदुस्पन्दन—हृत्पिण्डका स्पन्दन समूचे शरीरमें अनुभव होता है (ग्लोन, नेट्र-म्यू, स्पाइजि, एविस)। निर्मल स्निग्धकर वायु लगनेपर मानो साँस रुक जाना चाहती है। बाईं करवट सोनेपर हृत्पिण्डकी क्रिया अनियमित हुआ करती है, चित्त होकर सोनेपर घटना (मस्तिष्क-मेरु मज्जाकी प्रदाहाधिकारमें)।

**गर्दन और पीठ।**—मस्तिष्ककी जड़में दर्दकी वजहसे ऐसा मालूम होता है मानो शरीर विच्छिन्न हुआ जाता है। गर्दनकी अकड़न। सवेरे

स्नान करते करते एकाएक गलेका दाहिना पार्श्व, जकड़ जाता है। माथा घुमानेपर गर्दनमें खींचन मालूम होती है। गलेके बायें पार्श्व और बाएँ कन्धेमें वातकी वजहसे पैदा हुआ दर्द। कमर बहुत चोंगा मालूम होती है,—रोगी सीधा खड़ा नहीं रह सकता ( अकेला खड़ा नहीं रह सकता=ई-सल्फ बच्चा चलना नहीं सीखता=ऐलियम-सैट,—चित होकर सो नहीं सकता=एपिस ), चोट आदिकी वजहसे पैदा हुआ नया मेरुमज्जाका प्रदाह। मसाने के पीछेवाले पीठके भागमें लगातार दर्द रहनेकी वजहसे रोगी रातभर बेचैनी प्रकट करता और छटपटाया करता है ( कैल्के-फास, चिमैफिला-इपोसिया, सिफिलिनम ), किसी भी अवस्थामें उसे आराम नहीं मालूम होता। बहुत ज्यादा वर्णहीन पेशाब हुआ करता है। नितम्ब और बायें ऊरुशिखर प्रदेशमें धीमा भार पैदा करनेवाला दर्द। त्रिकास्थिके बायें भागमें दर्द,—मानो कोई भारी चीज उठानेके कारण मोच खा गया है—शरीर हिलाने पर बढ़ना।

**प्रत्यङ्ग आदि** ।—हाथ पैर आदि बहुत सुन्न मालूम होते हैं—मानो बहुत परिश्रमकी वजहसे थकावट आ गयी, ढलमलाती हुई गति। हाथ और पैरका अगला भाग ठण्डा। कलाई बहुत पतली और उसमें धीमा धीमा दर्द होता है। बाएँ कन्धेमें तेज़ बेधनेकी तरह दर्द ( बेल, कैल्के, रास, थायोडाफार्म )। बाईं तलहत्थीमें खुजली। कभी कभी तलहत्थीमें भयानक जलन हुआ करती है। दाहिने कन्धेकी त्रिकोण पेशीमें दर्द ( कार्ष्टि, बेराईं-कार्ब, आर्टिका इयु, सीड्रन, कोडिइन, सैङ्गिविन, रोडो ), केवल जोरसे हाथ हिलानेपर आराम मालूम होता है ( कार्ष्टि ) लगातार हाथ हिलाते रहने की इच्छा। चलनेके समय, विशेषकर आँख बन्द कर चलनेपर जानु और उसका निचला अंश ढलमलाया करता है।

**सार्वाङ्गिक** ।—सारा शरीर अवश मालूम होता है—मानो उसकी इच्छाके अधीन नहीं है। पेशी-मण्डलीका आक्षेपिक स्पन्दन। समूची देहको हिला देनेवाला प्रबल कम्पन। पेशीमण्डलीका सम्पूर्ण अवसाद, ठण्डे पानीसे भय मालूम होनेकी वजहसे नहाता नहीं है ( पानी देखनेसे ही ओकाई आती है, इसीलिये आँख बन्दकर नहाता है=फास, लिसिन )। सारे शरीरमें जड़ता और दर्द,—मानो सर्दी लग गयी है, इसी वजहसे चलनेके समय पैर उठानेपर मानो शून्यमें उड़ जायगा, क्षण-भरके लिये ऐसा ही मालूम होता है ( ई-फास, फास ) और उस पैरसे जमीन छूतेही देह सिहर उठती है। पेशीमण्डली

का पूर्ण अवसाद और चलनेकी शक्तिका न रहना (जेल्स)। मानसिक या शारीरिक विकारकी वजहसे कम्पन। स्वयम्भूत या चोट आदिके कारण धनुष्टंकार—सामनेसे किसी आदमीके जानेपर उसकी हवासे दुवारा धक्कड़न पैदा हो जाती है (हाइपि, लिसिन, स्ट्रिक)।

**निद्रा।**—दुर्दमनीय औंघाई, आच्छन्नावस्था। निद्रित अवस्थामें चिन्ता शक्तिकी प्रबलताकी वजहसे रोगीको ऐसा मालूम होता है, कि वह सो रहा था।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—ज्वराधिकारमें जरा भी शीतावस्थामें हिलनेपर या साधारणसी हवा लगनेपर शरीरमें सिहरावन हो उठती है और शरीर कण्टकित हो उठता है। हाथ और पैर बरफकी तरह ठण्ढे। शरीरमें गोंदकी तरह पसीना हो जाता है, मुँह और माथेमें उत्ताप मालूम होता है। हाथमें जलन। थोड़ा भी परिश्रम करनेपर पसीना निकलता है। समूची देहमें बूंद बूंद पसीना। जननेन्द्रिय प्रदेशमें तेज़ गन्धवाला पसीना होता है और सारे शरीरमें बहुत अधिक पसीना होता है।

**वृद्धि।**—अँगुलीसे दबानेपर, गिरनेपर, चोट लगनेपर, शरीर या रोग-वाला अङ्ग हिलानेपर, सीढ़ीसे उतरनेके समय, चलनेके समय, पैर फिसलनेपर, बाईं करवट सोनेपर, तीसरे पहर ४ बजनेके समय, रातमें, ठण्ढे पानीसे नहाने पर और जलवायुके परिवर्त्तनसे।

**उपशम।**—चित सोनेपर, दाहिनी करवट सोनेपर, निर्मल वायु लगने पर, आँख बन्द करनेपर, नींदके बाद (हिचकी), दोनों पैरोंमें उत्ताप और सरसोंका प्रलेप लगानेपर।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—ऐट्रोप, क्लोरेल, काफिया, आर्निका।

**अनुकूल-सम्बन्ध।**—ऐमिल-नाई, कोना, जेल्स।

**तुलनीय।**—पक्षाघातमें—लैथाइ, कोनायम, जेल्स। हृत्पिण्डकी बीमारीमें—फास्फोरस, मेरुमज्जाकी उत्तेजनामें—ऐक्टिया-रेसि, आक्षेप—नक्स, स्ट्रिकनाइन, धनुष्टङ्कार—पैसिफ्लोरा।

**सदृश।**—ऐगार, मर्क्युरिन, बेल, कास्टि, कैमो, कोना, क्युरारी, जेल्स, नक्स, पैसिफ्लो, सोलेनम, लैथाइरस, आक्साइट्रोप, स्ट्रिकनाइन, फिनारेरिया रियुटा, जेबोरेण्डी, बेल, जिनसेङ्ग, इग्ने, सेक्किविन।

शक्ति ।— तृतीय दशमिकसे ३० या २०० शततमिक क्रम तक ।

---

## फाइटोलैक्का ।
## ( PHYTOLACCA DECANDRA )

**प्रस्तुत प्रणाली ।**—ताजी जड़, पके फल और ताजे पत्तोंसे मूल अर्क तैयार किया जाता है। इसके सारांशको—"फाइटोलिसिन" कहते हैं।

**लक्षणावली ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—गर्भस्रावकी आशंका, अण्डलाल मिला पेशाब, हृतशूल, दमा, मलद्वारका फटना, फोड़ा, हड्डीकी बीमारी, स्तनकी बीमारी, कर्कट रोग, विसूचिका, कब्जियत, मेदाधिक्य या स्थूलता, खांसी, दांत निकलना, अतिसार, उप-झिल्ली प्रदाह, दो देखना, आमातिसार, रक्तामाशय, बाधक, कानकी बहुतसी बीमारियां, ग्रन्थियोंका बढ़ना, प्रमेह, जीभका प्रदाह, पुराना मेह, क्षुद्र-सन्धिवात, आंखोंका प्रदाह, अर्श, सर दर्द, हृत्पिण्डकी बहुत सी बीमारियां, ध्वज-भङ्ग, बहुव्यापक सर्दी, ज्वर, खुजली, खुजलाहट, स्तनके दूधमें विकार, श्वेत प्रदर, स्वरनलीका आक्षेप, यकृतकी बीमारी, मलद्वारका कटिवात, पाराके अपव्यवहारकी वजहसे बीमारियां, मुँहका जखम, कर्ण-शूल, स्तनमें जखम, अण्डकोषका प्रदाह, पूतिनस्य, उप-झिल्लीके बादवाला पक्षाघात, मूलाधार सुख-शायिका ग्रन्थिकी बीमारी, मलद्वारका कर्कटीया जखम, वात, दाद, नासा-स्राव, गृध्रसी या पैरमें झुनझुनीवाला वात, नाल्लीकी, बदबूदार भाफ घुसनेके कारण विष फैल जाना, मेरुमज्जाकी उत्तेजना, प्लीहामें दर्द, गर्दन अकड़ना, उपदंश या धनुष्टङ्कार, गलेका जखम, दांतका दर्द, अर्बुद, नाना प्रकारके जखम, जरायुकी बीमारी, मसे इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास ।**—गलेका जखम, उपझिल्ली प्रदाह वगैरह रोगोंमें नकली झिल्ली धुमैले रङ्गका और गाढ़ा गोंदकी तरह और डोरीकी भाँति कड़ा कफ निकलता है। जलवायुके प्रत्येक परिवर्त्तनमें पैदा होनेवाला उरु और उरु-शिखर-प्रदेशका वात। उपदंश विषके कारण उत्पन्न अस्थिगत वेदना, स्तन-प्रदाह इत्यादि रोग सब इसके अन्तर्गत हैं। इसके कई

प्रधान निर्णायक लक्षण आगे लिखे जाते है :—(१) चिनक मारनेकी तरह और तेजीसे इधर उधर हटनेवाला तेज दर्द,—यह दर्द बेधने और चोट पहुँचानेकी तरह होता है और तेजीसे एक जगहसे दूसरे स्थानपर आक्रमण करता है (लेक-कैन, पल्स, केलि-बाई), वृद्धि=रोगवाला अंग हिलानेपर और रातमें (२) जीवनसे बिल्कुल उदास रहना, रोगीको स्थिर विश्वास रहता है कि अवश्य ही उसकी मृत्यु हो जायगी। (३) सरमें चक्कर आना, शय्यासे उठनेके समय ऐसी सुस्ती आ जाती है, कि बेहोश हो जायगा। (४) माथे और कमरमें तेज दर्द, सारे शरीरमें बहुत दर्द, स्पर्श सहन न होना और थकावट मालूम होना, देह और हाथ पैर हिलाते रहनेकी लगातार इच्छा (क्लान्ति) परन्तु उससे उसकी तकलीफ बढ़ जाती है (लेक-कैन, मार्क)। (५) बच्चोंको दाँत निकलनेके समय, लगातार मसूड़ेसे मसूढ़ा और दाँतपर दाँत रगड़नेकी इच्छा (पोडो)। (६) कण्ठका भीतरी भाग गहरा लाल या बैंगनी रङ्गका, कोमल तालु या गल-ग्रन्थिका फूलना, गलेमें ऐसा अनुभव होना मानो एक गोला अड़ा हुआ है। अलिजिह्वा बढ़ी हुई, शोथ-युक्त और चमकीली (केलि बाई, रास)। उपझिल्ली प्रदाह,—निगलनेके समय कण्ठसे कानतक दर्द और जिह्वामूलमें भयानक यन्त्रणा अनुभव होना, गलेमें मानो एक प्रज्वलित लोहेका टुकड़ा या अङ्गारा रखा हुआ है, इसी तरह की जलन मालूम होना, सूखापन, हाथका काँपना और निगलनेमें कष्ट, गल-ग्रन्थि, अलिजिह्वा और तालुमूल भूरे रङ्गकी नकली झिल्लीसे ढका दिखाई देता है, गर्म पतली चीज निगल नहीं सकता (लेके)। मुँह और कण्ठमें गाढ़ा गोंद को तरह और डोरीकी तरह दृढ़ और कड़ा या लसदार श्लेष्मा भरा रहता है, कभी कभी यह श्लेष्मा लम्बे सूतके आकारमें मुँहसे बाहर निकलकर झूलता रहता है और सहजमें ही हटाया नहीं जा सकता। डिफ्थीरिया और आरक्त ज्वरके बाद गलेकी बगलवाली और निचले हनुको नीचेकी ग्रन्थियाँ सब फूल जाती हैं और कड़ी हो जाती हैं। रमणियोंका स्तन कड़ा और स्पर्श असहिष्णु रहता है और गुटिका पूर्ण रहा करता है। असमयमें ही स्तन गाच फट जाता है, फूले और गुटिका पूर्ण स्तनमें पीब पैदा हो जानेकी आशङ्का, बच्चा माताका स्तन पीता है तो स्तनसे तेज दर्द पैदा होकर सारे शरीरमें फैल जाता है (पीठमें फैलता है=क्रोटोन-टिग,—जरायुमें जाता है—पल्स, साइलिसिया)। व्रण और विस्फोटक—उनमें भयानक जलन, वृद्धि=रातमें।

## लक्षणावली ।

**मन** ।—अपने जीवनके प्रति एकदम उदासी प्रकट करता है ( सिङ्को, मार्क, ऐ-फास ), रोगीका स्थिर विश्वास कि उपस्थित रोगसे उसकी अवश्य मृत्यु हो जायगी ( ऐको, कैन्थ, कूप्रम-ऐसेट, थूजा )। प्रलाप बकता है ( ऐकोन, वेल, हायो, स्ट्रैमोन )। मानसिक परिश्रमसे कातर ( सिङ्को, नक्स, फास )। लज्जाका लेश मात्र भी नहीं रहता और किसीके सामने भी अपना अङ्ग खोलनेमें जरा भी संकोच नहीं करता ( कैन्थ, पैलेड, वेरेट, हायो )। थोडेमें ही कातर। किसी तरह भी पथ्य ग्रहण नहीं करना चाहता।

**मस्तक** ।—सरमें चक्कर आनेके साथ ही दृष्टिकी अस्पष्टता, गिर जानेकी सम्भावना हो जाती है ( ग्लोन, जेलस, स्पिञ्जि, टेरिब ।—डरता है कि कहीं गिर न जाये=केलि-सल्फ, लाई, सिडोरिन ), शय्यासे उठनेके समय सुन्न हो पड़ता है ( नैट्र-म्यू, ओपि, व्राई ) ढलमलाया करता है ( नक्स-वोम, कार्बो-ऐन, सिपिया, स्ट्रैमोनियम )। सरके पिछले भागमें और गलेमें दर्द। एक पार्श्वका सर दर्द या अधकपारीका दर्द ( कैमो, सिलि, केलि-बाई, लैकडिफ्लो )। प्रबल सर-दर्द,—ललाटमें ही दर्द अधिक रहता है,—कमरमें दर्द और जरायु और आँतोंमें नीचेकी ओर खींचन भी मालूम होती है, एक सप्ताहके अन्तरसे सर दर्द पैदा हो जाता है ( प्रति तीसरे दिन=सैङ्गिविन,—प्रत्येक दो या तीन सप्ताहका अन्तर देकर=फेरम, प्रत्येक सातवें दिन=सेङ्गिविन, साइलि, सलफर,—प्रति सप्ताह=फास, प्रत्येक शनिवारको=सिपि, एक पक्षका अन्तर देकर=पृग्ने,—प्रति दो सप्ताहका अन्तर देकर निक्रोलम,—शीतकालमें फिरसे पैदा हो जाना=विस्मथ ), सारा शरीर अवश और ऐसा दर्द होता है मानो मार पड़ी है, लगातार शरीर हिलाते रहनेकी इच्छा, पर उससे उसकी तकलीफ बढ़ती ही जाती है ( लेक-कैन, मार्क,—शरीर हिलानेपर घटना=रास )। दर्द ललाटसे माथेके पिछले भागमें चला जाता है। वेधनेकी तरह दर्द,—यह बायीं आँखसे मूर्द्धा-देशमें जाता है। दिनके १॥ बजनेके समय माथेमें भार मालूम होता है और बहुत दर्द हुआ करता है ( सवेरेका भोजन करनेके बाद या उपवास भङ्ग करनेके बाद=कार्बोनियम-सल्फ )। मस्तिष्कके गभीरतम प्रदेशमें तेज दर्द अनुभव होता है ( वेसिलिनम )। ललाट और दोनों भवोंमें यन्त्रणादायक दबाव और रगड़नेकी तरह मालूम होना

(म्यूरिए-नाइट, काडुंथस मेरी),—और उस समय कुछ मिचली, ठण्डा पसीना निकलना और सुस्ती मालूम होती है। मूर्द्धा देशमें दर्द और ऐसा मालूम होता है, मानो मस्तिष्कमें दर्द हो रहा है,—किसी ऊँची जगह या सीढ़ीसे उतरनेके समय। सरमें दाद या सरमें फफोला (आर्स, कैल्के, क्लिमेट, क्रोटन-टिग, डाल्का, ग्रेफ, लाइ, मार्क, मेजेर, ओलिन, सल्फ, वायोला, आर्द, ऐ-कार्बोल),—शरीर जब गर्म रहता है उस समय पानीसे धोनेपर घट जाता है। माथेकी त्वचाके ऊपर रस भरे भयानक खुजलानेवाले छोटे छोटे दाने या रस भरी फुन्सियाँ निकला करती हैं (टियुबर्कुलिनम)।

**आँख।**—आँखसे बहुत पानी गिरता है और आँखमें जलन तथा करकराहट होती है (इयुफ्रे, केलि-आयोड, क्रियो), दीयेकी रोशनीमें तकलीफ बढ़ जाती है (चमकीली रोशनीमें=क्रियो, रोशनीकी ओर देखनेपर=मैग-म्यूर,—दीयेकी रोशनीमें पढ़नेके समय=कैल्के), निर्मल वायु लगनेपर घटना (पल्स),—सर्दी या चक्षु-प्रदाहाधिकारमें=ऐकोन, बेल, जिपि, मार्क, पल्स)। ऐसा अनुभव होना कि आँखमें धूलके कण गिर गये हैं (ऐ-पल्, आर्स, इयुफ्रे, हिप, लोडम) और उसमें जलन और त्वचा च्यय हो जानेकी तरह तकलीफ। लिखने या पढ़नेके समय ऐसा मालूम होता है कि चक्षु गोलकको भेदकर मस्तिष्कमें तेज दर्द दौड़ जाता है। पलकें सब लाल आभा लिये नीली होकर फूल उठती हैं। बाईं पलकमें और सवेरे वृद्धि। एक आँख स्थिर रहनेपर भी दूसरी आँख फूल उठती है। औपदंशिक चक्षु-प्रदाह रोगमें आँखके चारों ओर दर्द।

**कान।**—कोई पदार्थ निगलनेके समय दोनों कानोंमें बेधनेवाला दर्द,—विशेषकर दाहिने कानमें। कर्णपटाहलमें विशेषकर बाये कानमें—ऐसा मालूम होता है, मानो वह रुक गया है (केलि बाइ, मार्क, लेके, मार्क-डाल, ऐ-नाइ)।

**नाक।**—नाकसे पानीकी तरह पतले श्लेष्माका स्राव हुआ करता है और यह स्राव क्रमशः बढ़कर ऐसा मालूम होता है, कि दोनों रंध्र रुक गये हैं। एक नाकसे श्लेष्मा निकलता है और दूसरी ऐसा अनुभव होती है, कि बन्द हो गयी है। घुड़-सवारी करनेके समय दोनों रंध्र ही रुक जाते हैं। नाक रुकनेकी वजहसे रातके २ बजनेके समय नींद खुल जाती है, सवेरे दोनों

रंध्रोंसे सूखी खरोंट निकलती है ( केलि-बाई )। उपदंश दोषज पीनस,—खून मिला रस निकलता है और हड्डीका जखम पैदा हो जाया करता है ( सिफिलिनम, आरम, ऐ-नाई )।

**मुखमण्डल।**—चेहरा बहुत म्लान, नीलिमा चढ़ा और तकलीफ बतानेवाला पीले रङ्गका = उठी हुई और नोकीली नाक और आंख तथा दोनों गाल गड्ढेमें धँसे ( आर्स, कार्बो-वेज, वेरेट )। चिबुक झूलकर वक्षको स्पर्श करता है,—धनुष्टङ्कार रोगमें पेशियोंमें खींचनकी वजहसे। दोनों ओंठ बाहर निकले और दृढ़। ग्रीवा पार्श्वकी ग्रन्थियाँ सब फूल उठती हैं और ललाटमें ठण्ढा पसीना होता है ( वेरेट )। बायें कान तथा मुँहके बायें पार्श्वमें विसर्प हो जाता है और वह फूल उठता है और यह सूजन क्रमसे माथेके ऊपर चली जाती है, और उसमें बहुत दर्द होता है। रातमें मुँहकी हड्डीमें तेज़ दर्द होनेकी वजहसे कई रातमें नींद नहीं आती। काले काले दागोंका बढ़ना—तीसरे पहर और भोजन तथा धोनेके बाद, ऊपरी ओंठकी त्वचा मानो क्षय हो जाती है। ओंठके ऊपर जखम। कर्ण-मूलके नीचेवाली ग्रन्थियाँ सब बढ़ी।

**मुख-विवर।**—बच्चोंको दाँत निकलनेके समय दाँतपर दाँत या मसूढ़े पर मसूढ़ा रगड़नेकी बहुत इच्छा ( पोडो )। दाँत निकलनेके समय नाना प्रकारकी बीमारियाँ पैदा हो जाती हैं, बच्चा रातमें बराबर रोया करता है, अस्पष्ट शब्दसे यन्त्रणा प्रकट करता है और बेचैन हो पड़ता है, गर्मीके दिनोंमें उदरामय, कड़ी चीज काटनेपर दांतकी उत्तेजना घट जाती है। मुँहका स्वाद तांबेके जङ्गकी तरह हो जाता है ( आर्जेण्ट-नाई, मार्क, प्लम्ब )। जीभके निचले भागमें ऐसा मालूम होता है, मानो जल गयी है ( जीभ मानो जल गयी है, ऐसा अनुभव—ऐ-सल्फ, आइरिस, हैमा, रियुमेक्स, थिरिड )। जीभका अगला भाग लाल या पीला लेप चढ़ा और सूखा, पिछला अंश गहरे लेपसे ढका ( केलि-बाई, नक्स-वोम )। मुँहसे बहुत अधिक लार निकलती है,—यह लार कभी पीली, अधिकांश स्थानोंमें गाढ़ी, डोरीकी तरह और गाढ़े गोंद की तरह रहती है, पारेकी वजहसे लारका स्राव और मसूढ़े तथा दांतोंका प्रदाह। दाहिने गालके भीतरी प्रदेशमें जखम निकलना—जखमोंमें बहुत दर्द होता है, रोगी मुँहके दाहिने पार्श्वमें रखकर कोई चीज चबा नहीं सकता। कोई चीज निगलनेके समय जीभकी जड़में बहुत दर्द होता है।

**गलेमें भीतर।**—गलेमें जखम—कण्ठका भीतरी भाग घोर लाल और बैंगनी रङ्गका, अलिजिह्वा बढी हुई, रससे फूली और प्रायः साफ (केलि कार्ब, रास)। गलनलीका उपझिल्ली प्रदाह,—कोई चीज निगलनेके समय बेधनेकी तरह दर्द, कण्ठसे कानतक फैल जाता है। निगलनेके समय जीभकी जडमें भी बहुत दर्द होता है। कण्ठमें सूखापन मालूम होना और इतनी जलन होती है, कि ऐसा मालूम होता है, मानो उसमें एक प्रज्वलित लोहेका टुकडा या अंगार रखा हुआ है, कलेजा धडकना और इसके साथ ही निगलनेमें कष्ट, गलेमें ऐसा मालूम होता है, मानों एक गोला अडा है और उसे बार बार निगलनेकी इच्छा, गलग्रन्थि, अलिजिह्वा और तालुमूल भूरे रङ्गकी झिल्लीसे ढका रहता है, रोगी गर्म पानीय नहीं पी सकता (लैके) और कण्ठके बाहरी देशमें कपडेका स्पर्शतक असह्य मालूम होता है (लैके)। डिफथीरीया रोगाधिकारमें नकली झिल्ली कोमल मखमलकी तरह रहती है, नाकके पिछले छेदसे बडे कष्टसे श्लेष्मा निकलता है। वह कण्ठसे सूतकी तरह झूलता रहता है (केलि-बाई), माथा, गर्दन और पीठमें भयानक दर्द, रोगीमें उठनेकी शक्ति नहीं रहती —उठनेकी चेष्टा करनेपर सुस्त हो पडता है और बेहोश हो जाना चाहता है।

**पाकस्थली।**—तेज प्यास। राचसी भूख (ऐब्रोट, सिना, सिङ्कोना, आयोड, सेबाड), भोजनके कुछ ही बाद फिर भूख लग आती है (सिना, फास, स्टैफ)। भूख न लगना, मिचली, डकारके साथ आध्मान वायु और अम्लरस चढ आता है (नक्स-वोम)। प्रत्येक ४/५ मिनिटके बाद प्रबल वमन (कोल्चि, फास, टैबाक, वेरेट)। बार बार ओकाई और विषम यन्त्रणा और प्रबल वेगसे थक्का थक्का रक्त या गोंदकी तरह पदार्थका वमन होता है। रोगी तकलीफसे छुटकारा पानेके लिये मृत्युकी कामना करता है, प्रबल दस्त और कै, डिफथीरिया रोगमें प्रबल वमन, उदरोर्द्ध प्रदेशमें बहुत दर्द और स्पर्शका सहन न होना (आर्निका, गुयारिया)। पाकस्थलीमें उत्ताप मालूम होना (नक्स-मस, ऐल्यू, लैक-कैन)। उदरके ऊपरी भागमें ऐसा दर्द मानो ज़ोरकी चोट लग गयी है और उसके बाद उदरमें ऐंठन और वहां ठण्ढक मालूम होना। पाकाशयके निर्गमन द्वारमें दर्द मालूम होना।

**अन्त्राशय।**—भयानक दस्त और कै,—और उस समय उदरमें प्रबल अन्त्रावर्त्तन और ऐंठनकी तरह यन्त्रणा। दाहिने कुक्षि-प्रदेशका विसुद्रा-

है ( सिन्नोसिया, कैल्केरिया-सल्फ, फास, कार्बो-ऐनिमैलिस ), इनका,— पहलेसे ही स्तन बहुत कड़े और अ-नमनीय मालूम होते हैं, उनमें बहुत जलन हुआ करती है और पीव पैदा हो जाने बाद भी वह कड़ापन और जलन नहीं जाती या नहीं घटती है। स्तन-ग्रन्थि, कितनी ही कड़ी और दर्द-भरी गांठोंसे भर जाती है ( ऐ-नाई, लाई, कोनायम )। दोनों स्तनोंके बीचका भाग फटा फटा हो जाता है ( ग्रायोनिया ), कभी कभी उत्तेजना-जनक अर्बुद भी हो जाता है, स्पर्श सहन नहीं होता और दर्द हुआ करता है,—इवि = आर्त्तव-स्रावके समय ( व्यूफो, एस्टिरियस-रियुब, कार्बो-ऐन, आर्जेण्ट-नाई, ब्रोमियम )।

**श्वासयंत्र**।—स्वरभङ्ग और स्वरलोप ( फास )। स्वर और वायु-नलीमें सूखापन,—विशेषकर संध्याके आरम्भके समय। स्वरनालीमुखका सङ्कोचन और स्वर तथा वायुनलीमें जलन, श्वास-लेने छोड़नेमें परिश्रम करना पड़ता है। दोनों आँखोंकी भङ्गी बिगड़ी हुई और एक आँख स्थिर रहनेपर भी दूसरी घूमा करती है। दोनों अंगूठे मुड़ जाते हैं और पैरकी अगुलियाँ सब टेढ़ी हो जाती हैं ( बेल, कैनो ब्रोम, लेके, ब्रोमियम, क्लोरम, क्यूप्रम-सैट, गुयेरिया, ऐसिड-हाइड्रो, मिफाइट, ओपि, सैम्बियु, स्पंजिया )। कष्ट साध्य श्वास-प्रश्वास, और श्लेष्मा गड़गड़ानेकी जोरकी आवाज, डिफ्थीरिया रोगाधिकारमें रोगी लगातार उँह उँह किया करता है और हाँफा करता है। बार बार लम्बी सांस छोड़ने और धीमा श्वास-प्रश्वास होनेकी वजहसे रोगी सुस्त हो पड़ता है। खांसी—सूखी और कलेजा फाड़ डालनेवाली, स्वरनालीकी उत्तेजना या स्नायुमूलमें सूखापन रहनेकी वजहसे = रातमें सोतेही बढ़ना ( हायो, ऐ-नाई, जेल्स, कास्टि, कोना, क्रोटोन-टिग्लियम, ड्रोसेरा,—चित होकर सोनेपर = नेट्र-म्यू, फास,—बाईं करवट सोनेपर = लाई, पैरिस, फास, रास,—किसी भी करवट सोनेपर = ऐकी, स्टैनम, सलफर,—दाहिनी करवट सोनेपर—कार्बो-ऐन )। बलगम गाढ़ा, डोरीकी तरह कड़ा या रबरकी तरह ( केली-बाई, केली-कार्ब, हाइड्रेस्ट, कक्कस-केक्टाई, फास ), गाढ़ा साड़की तरह श्लेष्मामय ( लैक-कैन ),—तालुमूल-प्रदाहकी वजहसे बहुत ज्यादा और सुस्त करनेवाला बलगम निकला करता है, वक्षके ऊपरी अंशमें तेज़ दर्दकी वजहसे लम्बी साँस नहीं ले सकता। दाहिने वक्षसे सुई गड़नेकी तरह दर्द पीठमें चला जाता है ( चेलिडो, केली-कार्ब, मार्क-बाई )। सर्दी और जलीय भाफ लगनेकी वजहसे

निचली पसलीके भीतरका वात ( रैनान मल्पोमम )। फेफड़ा और कण्ठमें श्वास-रुकनेकी तरह अनुभव होना। खाँसनेपर वक्ष और पार्श्वमें दर्द हुआ करता है।

**हृत्पिण्ड।**—हृत्पिण्ड प्रदेशमें दर्दका धक्का मालूम होना, हृद्शूल दर्द हृत्पिण्डसे दाहिने बाहुमें चला जाता है। कब्जियतकी वजहसे हृत्पिण्ड की क्रिया क्षीण हो जाती है। हृत्पिण्डके पासवाली जगह सुन्नकी तरह मालूम होती है और निष्क्रियता मालूम होनेकी वजहसे नींद खुल जाती है,—वृद्धि=साँस छोड़नेके समय। रोगी फिर सो नहीं सकता। हृदयके अगले भाग में बहुत दर्द,—चलनेपर बहुत बढ़ जाता है।

**गर्दन और पीठ।**—धनुष्टङ्कार रोगमें मुँह और गलेकी पेशियाँ सब अकड़ी। गर्दनके दाहिनी ओरकी ग्रन्थियाँ सब बहुत कड़ी हो जाती हैं। गर्दन अकड़ना या कुड़ापन,—विशेषकर दाहिने पार्श्वमें,—आधी रातके बाद या नींद खुलनेपर। नितम्ब-देशकी पेशीमें वातका दर्द। रोज सवेरे कमर अकड़ जाती है। पेशाब रुकनेकी वजहसे कमरमें दर्द मालूम होता है। त्रिकास्थिमें दर्द।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—दोनों पृष्ठ-फलकोंमें लगातार दर्द हुआ करता है। दाहिनी स्कन्ध-सन्धिमें तेज बेधनेकी तरह दर्दकी वजहसे दाहिना बाहु अकड़ा मालूम होता है और रोगी उसे उठा नहीं सकता। दाहिने बाहुके शिखर-देशमें लगातार दर्द मालूम हुआ करता है। हाथकी अंगुलीकी गाँठें सब फूलीं, कड़ी और चिकनी मालूम होती हैं। बायाँ स्कन्धगत वात—विशेषकर उपदंश विषसे दूषित मनुष्योंका, दर्द बिजलीके प्रवाहकी तरह एक अङ्गसे दूसरे अङ्गमें दौड़ जाता है (लेक-केन, कैलि-बाई, पल्स), वृद्धि=रातमें, शरीर हिलाने और जलीय वायु लगनेपर त्रिकास्थिसे बड़े वेगसे दर्द, ऊरुके बहिर्देश होकर नीचे चला जाता है। ऊरु-शिखरमें तेज या खींचनकी तरह दर्द, पैर खींच रखता है और उसी कारणसे उससे जमीन छू नहीं सकता, पारा या उपदंश विष दूषित धातुवाले बालकोंका ऊरु-शिखर प्रदाह। बाम जानुगत वात,—कण्डरा खिंची या छोटी मालूम होती है। ऊरुकी हड्डीकी वेष्टनीमें रातमें दर्द। बाएँ ऊरु शिखरका पुराना वात, पैर फूले और तलवेमें जलन, एँड़ी के नीचे और चरणमें भयानक दर्द। पैरके अंगूठेमें दर्दकी वजहसे रातमें

है ( सिलीसिया, कैल्केरिया-सल्फ, फास, कार्बो-ऐनिमैलिस ), इनका,—पहलेसे ही स्तन बहुत कड़े और अ-नमनीय मालूम होते हैं, उनमें बहुत जलन हुआ करती है और पीव पैदा हो जाने बाद भी वह कड़ापन और जलन नहीं जाती या नहीं घटती है। स्तन-ग्रन्थि, कितनी ही कड़ी और दर्द-भरी गाठोंसे भर जाती है ( ऐ-नाई, लाई, कोनायम )। दोनों स्तनोंके बीचका भाग फटा फटा हो जाता है ( ग्रायोनिया ), कभी कभी उत्तेजना-जनक अर्बुद भी हो जाता है, स्पर्श सहन नहीं होता और दर्द हुआ करता है,—वृद्धि = आर्त्तव-स्रावके समय ( ब्यूफो, एस्टिरियस-रियुब, कार्बो ऐन, आर्जेण्ट-नाई, ब्रोमियम )।

श्वासयंत्र।—स्वरभङ्ग और स्वरलोप ( फास )। स्वर और वायु-नलीमें सूखापन,—विशेषकर संध्याके आरम्भके समय। स्वरनालीमुखका सङ्कोचन और स्वर तथा वायुनलीमें जलन, श्वास-लेने छोड़नेमें परिश्रम करना पड़ता है। दोनों आँखोंकी भङ्गी बिगड़ी हुई और एक आँख स्थिर रहनेपर भी दूसरी घूमा करती है। दोनों अंगूठे मुड़ जाते हैं और पैरकी अगुलियां सब टेढ़ी हो जाती हैं ( बेल, केली ब्रोम, लेके, ब्रोमियम, क्लोरम, क्यूप्रम-मेट, गुयेरिया, ऐसिड-हाइड्रो, मिफाइट, ओपि, सेम्बिवु, स्ट्रनिया )। कष्ट साध्य श्वास-प्रश्वास, और श्लेष्मा गड़गड़ानेकी जोरकी आवाज, डिफ्थीरिया रोगाधिकारमें रोगी लगातार उँह उँह किया करता है और हाँफा करता है। बार बार लम्बी सांस छोड़ने और धीमा श्वास-प्रश्वास होनेकी वजहसे रोगी सुस्त हो पड़ता है। खांसी—सूखी और कलेजा फाड़ डालनेवाली, स्वरनालीकी उत्तेजना या स्नायुमूलमें सूखापन रहनेकी वजहसे = रातमें सोतेही बढ़ना ( हायो, ऐ-नाई, केप्स, कास्टि, कोना, क्रोटोन-टिग्लियम, ड्रोसेरा,—चित होकर सोनेपर = नेट्र-म्यू, फास,—बाई करवट सोनेपर = लाई, पैरिस, फास, रास;—किसी भी करवट सोनेपर = ऐको, स्टैनम, सलफर,—दाहिनी करवट सोनेपर—कार्बो-ऐन )। बलगम गाढ़ा, डोरीकी तरह कड़ा या रबरकी तरह ( केली-बाई, केली-कार्ब, हाइड्रेस्ट, कक्कस-केक्टाई, फास ), गाढ़ा माड़की तरह श्लेष्मामय ( लैक-कैन ),—तालुमूल-प्रदाहकी वजहसे बहुत ज्यादा और सुस्त करनेवाला बलगम निकला करता है, वक्षके ऊपरी अग्रमें तेज़ दर्दकी वजहसे लम्बी सांस नहीं ले सकता। दाहिने वक्षसे सुई गड़नेकी तरह दर्द पीठमें चला जाता है ( चेलिडो, केली-कार्ब, मार्क-माई )। सर्दी और जमीय भाफ लगनेकी वजहसे

निचली पसलीके भीतरका वात ( रेनाल मल्जीयम )। फेफड़ा और कण्ठमें श्वास-रुकनेकी तरह अनुभव होना। खाँसनेपर वक्ष और पार्श्वमें दर्द हुआ करता है।

**हृत्पिण्ड।**—हृत्पिण्ड प्रदेशमें दर्दका धक्का मालूम होना, हृद्शूल। दर्द हृत्पिण्डसे दाहिने बाहुमें चला जाता है। कब्जियतकी वजहसे हृत्पिण्ड की क्रिया क्षीण हो जाती है। हृत्पिण्डके पासवाली जगह सुन्नकी तरह मालूम होती है और निष्क्रियता मालूम होनेकी वजहसे नींद खुल जाती है,—वृद्धि=साँस छोड़नेके समय। रोगी फिर सो नहीं सकता। हृदयके अगले भाग में बहुत दर्द,—चलनेपर बहुत बढ़ जाता है।

**गर्दन और पीठ।**—धनुष्टङ्कार रोगमें मुँह और गलेकी पेशियाँ सब अकड़ी। गर्दनके दाहिनी ओरकी ग्रन्थियाँ सब बहुत कड़ी हो जाती हैं। गर्दन अकड़ना या कड़ापन,—विशेषकर दाहिने पार्श्वमें,—आधी रातके बाद या नींद खुलनेपर। नितम्ब-देशकी पेशीमें वातका दर्द। रोज सवेरे कमर अकड़ जाती है। पेशाब रुकनेकी वजहसे कमरमें दर्द मालूम होता है। त्रिकास्थिमें दर्द।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—दोनों पृष्ठ-फलकोंमें लगातार दर्द हुआ करता है। दाहिने स्कन्ध-सन्धिमें तेज बेधनेकी तरह दर्दकी वजहसे दाहिना बाहु अकड़ा मालूम होता है और रोगी उसे उठा नहीं सकता। दाहिने बाहुके शिखर-देशमें लगातार दर्द मालूम हुआ करता है। हाथकी अंगुलीकी गाँठे सब फूलीं, कड़ी और चिकनी मालूम होती हैं। बायाँ स्कन्धगत वात—विशेषकर उपदंश विषसे दूषित मनुष्योंका, दर्द बिजलीके प्रवाहकी तरह एक अङ्गसे दूसरे अङ्गमें दौड़ जाता है (लेक-कौन, केलि-बाई, पलस), वृद्धि=रातमें, शरीर हिलाने और जलीय वायु लगनेपर त्रिकास्थिसे बड़े वेगसे दर्द, उरुके बहिर्देश होकर नीचे चला जाता है। उरु-शिखरमें तेज या खींचनकी तरह दर्द, पैर खींच रखता है और उसी कारणसे उससे जमीन छू नहीं सकता, पारा या उपदंश विष दूषित धातुवाले बालकोंका उरु-शिखर प्रदाह। बाम जानुगत वात,—कण्डरा खिंची या छोटी मालूम होती है। उरुकी हड्डीकी वेष्टनीमें रातमें दर्द। बाएँ उरु शिखरका पुराना वात, पैर फूले और तलवेमें जलन, एँड़ी के नीचे और चरणमें भयानक दर्द। पैरके अंगूठेमें दर्दकी वजहसे रातमें

नींद खुल जाती है। तलवेके भीतर जखम पैदा हो जाना। धनुष्टङ्कार रोगमें बहिरायाम आक्षेप,—हाथ पैर कड़े, मुट्ठी बन्द, दोनों पैर फैले, पैरकी अँगुलियाँ सब मुड़ी रहती हैं, दोनों ओठ उलट जाते हैं और चिबुक वक्षको स्पर्श करता है। माथेसे तलवेतक प्रत्येक पेशीमें बहुत दर्द होता है।

**त्वचा**।—शरीरकी त्वचा ठण्ढी, सिकुड़ी, सूखी और सीसेके रङ्गकी दिखाई पड़ती है। हजामतकी खुजलीके फोड़े, दाद, जखमके पास फोड़ा। काली और खुजलानेवाली फुन्सियाँ निकलती हैं। जखम,—देखनेपर ऐसा मालूम होता है मानो त्वचाका एक टुकड़ा काट लिया गया है (केलि-बाई), जखमका तला मेद लिम्फकी तरह दिखाई देता है, उपदंशके जखम आदि। कर्कटीया जखम,—स्तनके ऊपर और शरीरके अन्यान्य स्थानोंमें। अरुणिका चक्र—उद्‌भेद सब ऊँचे, घोर लाल रङ्गके, उनसे धीरे धीरे छाल निकला करती है और अन्तमें बैंगनी रङ्गका दाग रह जाता है। हाथ और पैरमें खुजली आरम्भ होकर क्रमसे सारे शरीरमें फैल जाती है और उसके कई घण्टे बाद सफेद दाग होता है, खुजलीकी वृद्धि=खुजलाने और शय्याका उत्ताप लगनेपर। शल्कमय उपदंशके उद्भेद।

**वृद्धि**।—रोगवाली या दाहिनी करवट सोनेपर, छूनेपर दबानेपर, अधिक ऊँची जगहसे पैर फिसल जानेपर, गैसकी रोशनीमें, निगलनेके समय, आर्त्तव स्रावके समय, खड़े रहनेकी अवस्थामें, शरीर हिलानेपर, चलनेपर, बाहु उठाने पर, रातमें, सवेरे, जलीय वायु लगनेपर और शय्याके उत्तापसे।

**उपशम**।—हाथसे दबानेपर (स्तनमें दर्द), मलनेपर, बाएँ पार्श्वमें और पट होकर पेट दबाकर सोनेपर।

**सम्बन्ध, प्रतिविष या दोषघ्न**।—दूध, नमक, बेल, काफि, हर्ने, मार्क, मेजेर, ओपि, सल्फ।

**सदृश**।—आर्स, एरम-टाई, वेम्फो, गुयायेक, हपिक, आइरिस, केलि-बाई, केलि-कार्ब, केलि-आयोड, रास, लैक-कैन, पल्सेटिला।

**तुलनीय**।— [illegible] मेंं—ल[illegible] [illegible] कड़ापन,—रास, स्तनमें फोड़ा—आर्ये[illegible] [illegible] तर[illegible] [illegible]; आर्त्तव-स्रावके समय स्त[illegible] [illegible] साथ झिल्ली

निकलना—कास्टिक, थार्स, लज्जाहीनता—हायोसा, अकड़न और जखम मालूम होना—मानिका इत्यादि।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ३० शततमिक क्रम।

---

## पिचि।

### (PICHI)

**दूसरा नाम।**—फेमोयाना-इमब्रीकेटा।

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—सत।

**उपयोगिता और आभास।**—यह एक शाक जातीय उद्भिदसे तैयार होता है। इस दवाकी स्वस्थ शरीरपर परीक्षा नहीं हुई। १० से २० बूंदकी मात्रामें पिचि सेवन करनेपर पुराना मूत्राशय प्रदाह, मूत्राशय मुख-शायी ग्रन्थिका बढ़ना, पित्त पथरी, पेशाबमें यूरिक ऐसिडकी अधिकता, सड़ने वाला मूत्र पथरी, प्रमेह वगैरह यकृत और मूत्राशय सम्बन्धी उपसर्गों में लाभ करता है।

**शक्ति।**—मूल औषध १० से २० बूँदकी मात्रामें।

---

## पिक्रोटाक्सिनम।

### (PICROTOXINUM)

**दूसरा नाम।**—पिक्रोटाक्सिन।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्ण, ककुलस इण्डिकसकी फलसे उपचार तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—सन्यास, विशेषत सवेरे बिछावनसे उठनेपर रोगका आक्रमण होता है। कशेरुका मज्जाके क्षयकी वजहसे चलने की शक्तिमें गड़बड़ी, आँत उतरना, ऐसा मालूम होना कि बायें पुट्ठेकी जगह से पेटके भीतरकी, आँतें बाहर निकल पड़ेंगी, क्षय रोगमें रातमें होनेवाला

पसीना, मिचली, ऐसा मालम होना कि बेहोशी आ जायगी, उदरमें शूलका दर्द, पतले दस्त आना, आम मिला हुआ मल, बहुत ज्यादा पेशाब, वगैरह लक्षणोंमें लाभदायक है।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—ककुलस, नक्स, सिम्फोरिकार्पस, पेट्रो, पल्स ।

**शक्ति ।**—निम्न-शक्ति ।

---

## पाइलोकार्पस ।
## ( PILOCARPUS )

( जैबोरैण्डी देखो ) इसके सारांशको—"पाइलोकार्पिनम" कहते हैं। अण्ड-नालीय मूत्र रोगमें इसका व्यवहार होता है।

---

## पाइनस सिल्वेस्ट्रिस ।
## ( PINUS SYLVESTRIS )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—नये कोपलोंसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है'— मलान्त्रकी खुजली, श्वासनलीका प्रदाह, कब्जियत, अतिसार, मूत्ररोग, निम्नाङ्गकी शीर्णता और दुर्बलता, ग्रन्थियोंका फूलना, वात, अर्श, कलेजा काँपना, यकृतकी बीमारी, गण्डमाला, कर्ण रोग, मूत्र-विकार, सरमें चक्कर, कृमि इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास ।**—इसके कई सिद्धि-प्रद लक्षण ये हैं:— हाथ-पैरोंमें वातकी वजहसे दर्द, छोटी सन्धियोंका वात, पक्षाघात, ग्रन्थियोंका फूलना या गण्डमाला, प्रत्यङ्गोंकी अकड़न, प्लीहा और यकृतका बढ़ना और उसमें दर्द, जाड़ा मालूम होना, मर्मका सहन न होना, माथेकी त्वचामें स्पर्श सहन न होना, वक्ष प्राचीर बहुत पतली,—ऐसा अनुमान लगाना मानो छूते ही टूट जायगी, पेशाबके समय जलन, अधिक पेशाब होना ; पेशाबमें तेज गन्ध, नाक और मलद्वारकी खुजली और सूत्र-कृमि, वायुनलीमें

श्लेष्माकी अधिकता, निम्नांगका दुबलापन, गुल्फ क्षीण, बच्चा बहुत देरसे चलाना सीखता है (कार्बो-ऐन, नेट्र-कार्ब, नेट्र-म्यूर, सिपि) इत्यादि।

## लक्षणावली।

**मन।**—एक ही बार बहुत तरहके कामोंमें हस्तक्षेप करता है, पर किसीको भी पूरा नहीं कर सकता। सर दर्द,—आँख हिलाने पर बढ़ना (ब्राई, नक्स, स्पाइजि, सिपि, बैप्टि, बैडियेगा)।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—हाथ पैरोंमें भार और अकड़न मालूम होना। रोगीको चलनेमें तकलीफ मालूम होती है। हाथ और पैरकी प्रत्येक क्षुद्र ग्रन्थिमें वातका दर्द, विशेषकर हाथकी अँगुलोंकी सन्धिमें, प्रत्यङ्गोंमें सुन्न करनेवाला खींचनकी तरह दर्द मालूम होना। दोनों जानु अकड़ जाते हैं और उनमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द और जलन मालूम होती है, चलने या खड़े होनेके समय जानु अवश हो जाते हैं और टूट पड़ते हैं। चलनेके समय बाएँ निचले पैरकी सामनेवाली हड्डीमें (ऐसिड कार्बोल, केलि-बाई, फाइटो, एरम-ट्राई, मेजेर) तेज़ दर्द,—रोगीको ऐसा मालूम होता है, कि यह पैर मोड़कर, वक्षपर रखनेसे अच्छा होगा केवल सवेरे, दूसरे दिन दाहिने निचले पैरकी सामनेवाली हड्डीमें ऐसा ही दर्द। रातमें पैर फैला देनेपर पैरकी पोटलीमें ऐंठन (क्यूप्रम, केम्फोरा) होती है। आमवात। समूची देहमें खुजली पैदा हो जाती है—विशेषकर सन्धि प्रदेशमें और उदरके ऊपर। नाकका अगला भाग खुजलाना (सिना, सलफर)। ग्रन्थियाँ फूलनेवाली, अस्थि-वृद्धि रहित, क्षीण गुल्फ, बच्चे बहुत देरसे चलना सीखते हैं और उनके निम्नांग बहुत क्षीण हो जाते हैं (ऐब्रोट, ऐगार, कैल्के-कार्ब, आयोड, सैनिक, टियुबर्क्युलिन)।

**वृद्धि।**—शारीरिक परिश्रमसे, चलनेपर, स्पर्श करनेपर, सवेरे और आँख हिलानेपर।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—ऐब्रोट, ऐ-बेञ्जो, ऐगार, आयोड, कैल्के, सैनिकुएला, टियुबर्क्युलिनम।

**तुलनीय।**—पेशाबमें तेज गन्ध—बेन्ज, ऐसिड। पलकें काली—सल्फ।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ६ ठा शततमिक क्रम।

## पाइपर मेथिस्टिकम ।

## ( PIPER METHYSTICUM )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया और दूसरा नाम ।**—केवा केवा नामक वृक्षकी जड़से मूल अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—अण्डनालीका पेशाब, गुह्यद्वारका अपने स्थानसे हटना, मस्तिष्क क्लान्ति, मूत्राधार प्रदाह, मूत्रकृच्छ्रता, प्रमेह, सर दर्द, कुष्ठव्याधि, स्नायुशूल, अर्धाङ्गका पक्षाघात, वात, दाँतका दर्द, अण्डकोषका प्रदाह इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास ।**—हमारे देशके प्राचीन धर्मप्राण योगी और ऋषिगण जिस तरह किसी धर्मकार्यमें लगनेके पहले सोमरस पान किया करते थे, पोलिनेशिया या प्रशान्त महासागरके बहुतसे द्वीपोंके अधिवासी उसी तरह इस पेड़की जड़का रस व्यवहार किया करते हैं । इसके सेवनसे अत्यन्त आनन्दका उदय होता है और अक्लान्त भावसे बहुत देरतक अध्ययन आदि मानसिक परिश्रम करनेकी शक्ति पैदा हो जाती है, पर थोड़ी ही देर बाद इसकी प्रति-क्रियाके कारण मस्तिष्कका अवसाद पैदा हो जाता है और उस समय रोगी थोड़ी भी अधिक रोशनी, सामान्य शब्द या थोड़ी भी तेज गन्ध सहन नहीं कर सकता । काफियाकी तरह इसका भी मूल अर्क सेवन करनेवालोंके मनमें एक तरहकी बहुत अधिक स्फूर्त्ति और उत्तेजना पैदा हो जाती है । रोगीको ऐसा मालूम होता है कि उसके माथेका आयतन इतना बढ़ गया है, कि थोड़ा भी और बढ़नेपर मानो माथेकी खोपड़ीके दो खण्ड हो जायँगे । सरमें चक्कर आया करता है । आँख बन्द करनेपर या दूसरे विषयमें मन लगानेपर घट जाता है । माथेके भीतरवाली धमनी आदि शोणित मार्ग सब भरे और फूले मालूम होते हैं । नींद खुलने पर मस्तिष्कमें अवसाद मालूम होती है—मानो कितनी ही रातें नींद नहीं आयीं या मानो पिछली समस्त रात पढ़ता ही रहा है ( प्रति क्रियासे उत्पन्न लक्षण ) । माथा भारी हो जाता है और उसमें दर्द होता है तथा पढ़ने या सोचनेपर अथवा किसी दूसरी ही तरहका मानसिक परिश्रम होनेपर बढ़ जाता है । भयानक

यन्त्रणाप्रद अन्त्रशूल—रोगिनी बेचैन हो पड़ती है, शरीरमें असह्य यन्त्रणा हुआ करती है और वह कभी सोती है, कभी बैठती है और कभी खड़ी हो जाती है, अभी बायीं करवट सोयी थी तुरन्त ही दाहिनी करवट हो गयी। इसी तरह क्षणक्षणमें अपनी अवस्था परिवर्त्तन किया करती है, पर किसी तरह भी उसे आराम नहीं मिलता। वक्षमें जलन,—अन्यमनस्क होने पर घटती है प्रभृति कई इसके प्रधान सिद्धि-प्रद लक्षण हैं।

## लक्षणावली।

**मन।**—सवेरे १० बजेसे रातको १० बजेतक बहुत ही प्रसन्न (काफिया) रहा करता है। वीर्यस्खलनके बाद स्फूर्त्तिका आविर्भाव। अक्लान्त भावसे बहुत देरतक मानसिक परिश्रम करनेकी शक्ति। नींद खुलनेपर मस्तिष्कमें अवसाद मालूम होना—मानो गत रात्रिमें नींद नहीं आयी है या पढ़ता रहा है (नेट्र-म्यू, कैलि-फास, ऐ पाई, फास), दूसरे विषयमें मन लगानेपर तक-लीफ आदिका घटना (बेराई-कार्ब, ऐ-आक्से ल, कोल्के रिया-फास, कास्टि, हेलोन, मिडोरिन, आक्साइक्रोप, पेट्रोल)। बार बार सोने, बैठने वगैरह शरीरकी अवस्था परिवर्त्तन करनेकी बहुत इच्छा।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना,—सवेरे शायितावस्थामें,—ललाटपर दबाव मालूम हुआ करता है। घटना=आँख बन्द करनेपर (बेरेट-विरिडि, —आँख बन्द करनेपर बढ़ना=आर्निका, लैके, साइलि, थिरिड)। सवेरे नींद खुलनेपर मस्तिष्क सुस्त मालूम होता है। घटना=उठकर खड़े हो जानेपर (आराम)। ललाटकी दोनों कनपटियोंमें भार और दर्द मालूम होता है, वृद्धि=पढ़नेसे, सोचनेपर या किसी दूसरी तरहका मानसिक परिश्रम करने पर। ललाटके पीछे स्थित मस्तिष्क तकलीफसे ठोसकी तरह मालूम होता है, दिनके समय यह दर्द माथेके पिछले भागमें, मस्तिष्कको जड़में और मातृकामूलाधार या मेरुमूलमें फैल जाता है और वहीं मालूम होता है। **घटना**=थोड़ा भी माथा हिलानेपर, वृद्धि=प्रबल सकोचनसे, एक विषयसे दूसरेके बारेमें सोचनेपर थोड़ी देरके लिये घट जाता है।

**आँख।**—आँखकी याजक त्वचा लाल। तीसरे पहर ३ बजनेके समय पढ़नेके समय दाहिनी आँखके स्नायुमें दर्द मालूम होना। बाईं आँखके

गभीरतम प्रदेशमें दर्द,—मानो भीतरसे आँखके गोलेमें धक्का दे रहा है। कप पढ़ननेके समय एकाएक मानो माथा खाली मालूम होता है, आँखोंके सा अँधेरा दिखाई देता है और माथेमें चक्कर आया करता है, घटना=आंख ब करनेपर।

**मुख-विवर**।—जीभ, रातमें मखमलकी तरह कोमल श्लेष्मासे लि मालूम होती है। जीभ और मुँहमें जलन। तीसरे पहर सोने बाद मुख-विव सूखा मालूम होता है और शरीरमें पसीना हुआ करता है (गर्मीके दिनोंमें)।

**पाक और अन्त्राशय**।—खट्टी डकार, बढ़ना—भोजनके दो घ पहले और रातमें। गलेमें ऐसा मालूम होता है, मानो कुछ अड़ा हुआ है औ वह निगला नहीं जा सकता, डकार आनेके बाद कुछ घण्टेके लिये घटना ऐसा दर्द मानो पेट जकड़ गया है,—टेबुलपर पेट दबा रखनेपर कुछ आराम मिलता है (कोलो, प्लम्ब)। रोज ८ बजनेके समय उदरमें दर्द,—दोपहरसे पहले प्रथम बार पाखाना होनेके बाद,—उदरमें यन्त्रणा और पूर्णता मालूम होना, घटना=शरीर हिलानेपर। भयानक अन्त्रशूल,—रोगिनीका शरीर तकलीफसे उलट-पलट हो जाता है और क्षण भर भी एक भावसे नहीं रह सकती, पर उससे उसकी बीमारी किसी तरह नहीं घटती है।

**पेशाब और पुं-जननेन्द्रिय**।—पेशाबका परिमाण बढ़ जाया करता है। पेशाबके समय जलन होती है। प्रमेह, लाला-प्रमेह। मूत्राशयकी सर्दी। यन्त्रणाजनक लिङ्गका कड़ापन, शिश्नमें बेधनेकी तरह दर्द, रातके अन्तिम भागमें रेतःस्खलन होनेपर लिङ्गोच्छ्वास, दाहिने अण्डकोषमें दर्द। रातके अन्तिम भागमें किसी तरहका स्वप्न देखे बिना ही वीर्य-स्खलन हो जाता है।

**प्रत्यङ्ग आदि**।—दाहिने बाहुमें दर्द और यह दर्द चारों ओर फैल जाता है और रोगवाले अङ्ग सब भारी, बहुत दर्द भरे और क्लान्त मालम होते है। सन्ध्याके बाद बायां हाथ बहुत भारी मालूम होता है। बाईं कोहनीसे हाथकी अँगुली तक मानो बिजलीकी लहर चली गयी, इस तरहकी झुनझुनी हुआ करती है। दाहिनी कलाईमें दर्द,—यह दर्द विशेषकर लिखनेके समय होता है। बाएँ हाथके अँगूठेमें दर्द मालूम होता है—दबानेपर यह दर्द बढ़ जाता है। चलनेके समय मतवालेकी तरह डगमगाया करता है, पर

बुद्धिमें किसी तरहकी गडबडी नहीं होती और रोगी अच्छी तरह समझ सकता है कि उसके दोनों पैर उसके वशमें नहीं है। निम्नाङ्ग सुन्न हो जाता है। दोनों उरु इतने दुर्बल हो जाते है कि रोगीमें खडे होनेकी भी सामर्थ्य नहीं रहती। चलनेके समय दोनों पैरोंमें भार मालूम होता है। रोगी दुबला और रोगसे जीर्ण शीर्णसा दिखाई देता है। दूसरे विषयमें मन लगानेपर तकलीफ आदि ( विशेषकर माथा और अन्त्राशयकी यन्त्रणामें ) घटी मालूम होती है। सबेरे गडबडी मालूम होती है :—शय्यासे उठकर थोडा इधर उधर घूमनेपर आराम हो जाती है। रातमें सभी कामोंमें निरुत्साह और आलस्य मालूम होता है।

**त्वचा।**—सारे शरीरमें कुष्ठकी तरह जगह जगह खाल उघड जाती है और सफेद दाग रह जाता है, कभी कभी उस स्थानपर जखम तक पैदा हो जाता है।

**सम्बन्ध, सदृश-दौषध।**—पल्स, राष, काफिया, ऐसिड-फार्स, सार्सा, ऐ-आक्सैल, आक्साइड्रोप, पेट्रोल, ऐनाक, कोलोसिन्थ, प्लम्ब।

**तुलनीय।**—दूसरी ओर मन लगानेपर घटना—आकजेलिक ऐसिड, स्फूर्त्ति भाव—काफिया, असह्य दर्द—काफिया।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे २०० शततमिक क्रम।

---

## प्लेण्टेगो मेजोर।

## ( PLANTAGO MAJOR )

**दूसरा नाम।**—प्लेण्टेन।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—समूचे वृक्ष या जडसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है,—सविराम ज्वर, स्तनका प्रदाह, जल आना, बहुमूत्र, अतिसार, रक्तामाशय, कर्णशूल या कर्ण-प्रदाह, वीर्यस्खलन, शय्यामें पेशाब होना, विसर्प, अर्श, ध्वजभङ्ग, स्नायुशूल, सांप काटना, शीशामें दर्द, तम्बाकूका बुरा अभ्यास, दांतका दर्द, कृमि, जखम।

**उपयोगिता और आभास।**—दाँतमें दर्द। कानमें दर्दके साथ दाँतमें दर्द, चेहरेका स्नायुशूल, शय्यामें बहुमूत्र, तम्बाकूका चूर्ण सेवन करनेकी वजहसे स्नायुशूल वगैरह नाना प्रकारके तेज़ यन्त्रणादायक शूलके दर्दकी और रोगोंकी यह असीम उपकारी दवा है। इसके कई प्रधान लक्षण ये हैं:—(१) बार बार बहुत ज्यादा परिमाणमें पेशाब और प्यास। (२) मूत्रद्वारावरोधक पेशीकी शिथिलताकी वजहसे शय्यामें पेशाब कर देना। (३) पाकाशय खाली और भारी मालूम होना, मुँहमें बदबू। आध्मान वायु अधिक सञ्चय होना उदरामय, आमातिसार और बवासीर। (४) प्रदाह भरा और दर्द भरा बवासीर (बाहरी प्रयोग)। (५) चेहरेका स्नायुशूल,—मुखके किसी विशेष पार्श्वमें, ऊपरी पलकके स्थानपर, कनपटी और ऊपरी हनु सब पर ही रोगका आक्रमण हो जाता है और उनमें असह्य दर्द मालूम होता रहता है। दर्द,—फाड़ने, छेदने और शूल वेधनेकी तरह। (६) दर्द एकाएक पैदा होकर उसके चारों ओरके स्थानों पर फैल जाता है,. दर्द असह्य मालूम होता है। (७) रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो कोई ऊँची आवाज़ उसका शरीर भेदकर घुस रही है। (८) नाकसे एकाएक पीला गदला पानी निकलता है। (९) बाएँ अङ्गपर अधिक प्रकोप होता है। (१०) तम्बाकू या जर्दा खानेकी वजहसे स्नायुशूल।

## लक्षणावली।

**मस्तक।**—माथेमें जगह जगह चिल्क मारनेकी तरह दर्द ही उठता है। बाईं भौं पर बिजलीका प्रवाह लगनेकी तरह तेज वेधनेवाला दर्द,—यह दर्द एकाएक बन्द हो जाता है और फिर धीरे धीरे समूचे माथेपर आक्रमण करता है और रोगकी चरम अवस्थामें उदरोर्द्ध प्रदेशमें मिचली पैदा हो जाया करती हैं। ठण्डे हाथोंसे यह अंश दबा रखनेपर घटा मालूम होता है और गर्मीसे बढ़ जाया करता है। ललाटके बायें पार्श्वसे एक प्रचण्ड दर्द मस्तिष्कके गभीरतम प्रदेशमें प्रवेश करता है और रह रहकर तकलीफ पैदा हो जाती है। दन्तशूल रोगमें सर दर्द।

**आंख।**—कीड़े लगे या क्षय हुए दांतसे निकला हुआ दर्द आंखमें अनुभूत होता है।

**कान** ।—दांत और मुखमण्डलमें दर्दके साथ दाहिने कानमें दर्द (पल्स), दर्द तेज और चिलक मारनेकी दर्द। कानमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। स्नायविक सर दर्द—माथा भेदकर एक कानसे दूसरे कानतक चला जाता है। श्रवण शक्ति बहुत तेज,—जरा भी जोरकी आवाजसे रोगी सिहर उठता है,—मानो उसका शरीर भेदकर घुस रही है (थिरिड)। कानमें आवाज।

**नाक** ।—*बार बार छींकके साथ एकाएक नाकसे पानीकी तरह* श्लेष्माका स्राव हुआ करता था। एकाएक नाकसे हलदी या केशरके रङ्गका पानी गिरा करता है।

**मुख-मण्डल** ।—*चेहरेके बाएँ पार्श्वका स्नायुशूल,—दर्द वेधने और फाड़नेकी तरह—हनुसे कानतक प्रतिक्षिप्त हुआ करता है।*

**मुख-विवर** ।—बायें पार्श्वके दांत सब लम्बे और उनमें स्पर्श सहन नहीं होता, दर्द बहुत असह्य मालूम होता है, निरोग दांतमें छेदनेकी *तरह दर्द, बढ़ना=छूनेपर और बहुत शीत लगनेपर तथा बहुत गर्मी* लगनेपर। बाये पार्श्वकी उप-पंक्तिके पेषण दन्तमें भयानक दर्द और बहुत ज्यादा लार बहना, ठण्डी हवामें घूमने पर, छूनेपर और गर्मी लगनेपर बढ़ना, कुछ ठण्ढे घरमें टहलनेपर दर्द थोड़ा कम मालूम होता है। दोनों गाल फूल उठते हैं। भोजनके समय दांतका दर्द घटा मालूम होता है। मुँह और *डकारकी गन्ध खट्टी।*

**पाक और अन्त्राशय** ।—बार बार गन्धक या कार्बोनिक ऐसिड गैस (अङ्गाराम्ल) की गन्ध मिला डकार। ओंकाई, सुस्ती तथा कम्पभावके साथ मिचली। पाकस्थली खाली और सुस्त करनेवाली मालूम होना, पाकस्थलीमें *ऐसा भार मालूम होना मानो एक पत्थर रखा हुआ है।* बहुत थोड़ा खाने *के बाद भी पेटमें ऐसा ही भार मालूम होता है। निर्मल वायु सेवनके लिये* चलनेके समय पाकस्थलीके हृदग्र-प्रदेशमें उत्ताप और उदर भरा मालूम होता है। बायीं कोखमें प्रचण्ड दर्द। पेट फूलना और हवा छूटना।

**मलान्त्र और मल** ।—बार बार पाखाना होनेकी आशामें पाखाने जाता है *परन्तु पाखाना नहीं बैठ सकता, बवासीरमें इतना दर्द होता है, कि* रोगी प्रायः खड़ा नहीं रह सकता (इस्कूलस-हिप, कास्टि)। *मलका पतलापन,*

—मल भूरा, कुछ सड़ा, फेन भरा, बार बार आध्मान वायु-निकलनेके साथ पतला पाखाना होना, सवेरे ८ से १० बजेतक। पाखाना होनेके पहले पेटमें दर्द और बार बार बदबूदार वायु निकलना। पाखाना होनेके समय,—कूथन, कांच निकल आना और सुस्ती मालूम होना।

**पेशाब।**—मूत्र-ग्रन्थि प्रदेशमें दबानेपर दर्द मालूम होता है, बार बार बहुत ज्यादा परिमाणमें फीका पेशाब हुआ करता है,—विशेषकर रातमें; आँख फूली, रोगी तृप्ति पूर्वक बहुत ज्यादा भोजन करता है। मूत्रद्वारावरोधक पेशीकी शिथिलताकी वजहसे रातमें बार बार अनजानमें पेशाब हो जाया करता है ( कास्टि, रास-ऐरोमेटिका )। बार बार वेग और बार बार पेशाब। बैठनेके समय रह रहकर मूत्र-मार्गमें सुई गड़ने या डङ्क मारनेकी तरह तेज दर्द ऊपरकी ओर फैलता है। सवेरे मूत्रनालीमें एकाएक सुनसुनी होने लगती है और खुजली पैदा हो जाती है। तेज़ प्यास और बार बार बहुत ज्यादा स्राव ( लैक-डिफलो, स्क्विला, ए-फास, इयुरेनियम-नाई )।

**सार्वाङ्गिक।**—पुराना बोखार, नियमित प्रकोप,—जहाँ क्विनिनके प्रयोगसे ज्वर बन्द नहीं होता या उसके आकारका परिवर्त्तन नहीं होता, क्रोधी स्वभाव और विषन्न चित्त, अधीर, अस्थिर मति मनुष्य, माथेमें कमजोरी मालूम होना। अत्यन्त मानसिक अवसाद,—मानसिक परिश्रमसे और भी बढ़ जाता है। श्वास-प्रश्वास तेज़ और मानसिक चञ्चलता पैदा हो जाती है। बहुत अधिक तम्बाकू खानेकी वजहसे बीमारियाँ, खासकर चित्त की चञ्चलता।

**त्वचा।**—शरीरमें भयानक खुजली,—विशेषकर रातमें। सुई या डङ्क मारनेकी तरह दर्द ( एपिस )। खुजलानेपर वह अँश जब मला जाता है, तो उसमें जलन होती है। हाथ और चेहरेमें लाली और सूजनका पैदा हो जाना और रस भरी फुन्सियाँ या छोटे छोटे छालेकी तरह उद्भेद निकल आया करते हैं। शरीरमें जगह जगह घनी फुन्सियाँ या घमौरियाँ निकलती हैं और उनसे पीली आभा लिये रस निकलकर पपड़ी या फटे घावमें परिणत हो जाता है ( मेफ )। शरीरमें जलन।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—छातीमें गर्मी मालूम होना और जाड़ा लगना, माथा, वक्ष और प्रत्यङ्ग आदिमें एक जगहसे दूसरी जगह हट जानेपर फैल जानेवाला दर्द, रोगी लगातार अङ्गड़ाई लिया करता है, गर्म घरमें

रहनेके समय दोनों हाथ बरफकी तरह ठण्डे मालूम होते हैं। ज्वराधिकारकी शीतावस्थामें प्यास नहीं रहती और रोएँ खड़े हो जाते हैं या शरीर कण्टकित हो जाता है—इधर उधर घूमनेपर यह लक्षण और भी बढ़ जाता है। हाथ पैर ठण्डे मालूम होते हैं उत्तापावस्थामें प्यासकी अधिकता, चित्त चञ्चल रहता है, न कही जानेवाली मानसिक यन्त्रणा और बेचैनी पैदा हो जाती है, घर बहुत गरम, बन्द और ऐसा मालूम होता है मानो उसमें हवा आनेके लिये कोई प्रबध नहीं है,—रोगीको ऐसा मालूम होता है मानो उसको दम बन्द हो गयी है छातीमें दबाव मालूम होना, श्वास-प्रश्वास तेज हो आया करता है, श्वास कष्टता,—रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानों उसका घर वायु-शून्य हो रहा है, माथेमें, चेहरे पर, तलहत्थीमें और पैरोंमें बहुत गर्मी पैदा हो जाती है और जलन हुआ करती है, तलहत्थीमें थोड़ा थोड़ा पसीना मालूम हुआ करता है। पसीनेवाली अवस्था,—पीठके नीचेवाले अँगमें और नितम्ब-देशमें ठण्ढा पसीना होता है, घरकी गर्मी असह्य हो जाती है और उसी वजहसे पसीना हुआ करता है।

**वृद्धि।**—मानसिक परिश्रमसे, शरीर हिलानेपर, छूनेपर, गर्मी और शीतकी अधिकतासे घरमें बैठनेके समय या सर्दी अथवा वायु लगनेपर और रातमें।

**घटना।**—भोजनके बाद और ऐसे कमरेमें रहनेपर जो न बहुत ठण्ढा हो न गर्म (क्षणिक)।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—ऐकोनाइटम, आर्निका, बेलेडोना, कैलेण्डुला, कास्टिकम, कैमोमिला, कोलोसिन्थ, हिपर, हैमामेलिस, केल्मिया, माक्युरियस, पल्सेटिला और स्पाइजिलिया।

**तुलनीय।**—असह्य दर्द या वायुशूल,—ऐकोन, कैमो, हिपर। जखम, कुछ गड़ जाना और चोट आदि—आर्निका, केल्म। बदबूदार श्वास, आध्मान-वायु—आर्निका। अर्श—हायो। पेशाब—कास्टिक, बेलाडो। दाँतके दर्दके साथ कानमें दर्द—पल्स।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ३ रे दशमिक क्रम तक।

## प्लैटिनम।
## ( PLATINUM )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—इस बहुमूल्य धातुसे पहले विचूर्ण और इसके बाद तरल क्रम तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है,—रजःस्वल्पता, मृत्पाण्ड रोग, अकड़न, चित्त-विभ्रम, दाँत निकलना, निस्तेज भाव, वाधक, छोटी सन्धियोंका वात, रक्त-स्राव, अर्श, मूर्च्छावायु, सीसाका विष फैल जाना, कृत्रिम मैथुन, विषाद, रजकी अधिकता, रजोबन्ध, मानसिक गड़बड़ी, स्नायु-शूल, स्नायविक दुर्बलता, सुन्न हो जाना; कामोन्माद, डिम्बाधारकी बीमारी, योनि-प्रान्तकी खुजली, पट्ट-कृमि, जरायुका कड़ापन, जम्हाई इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—जिन स्त्रियोंमें जरायु-विकार रहता है, उनके मनोराज्यपर ही इस दवाकी विशेष शक्ति प्रकट हुआ करती है, मूर्च्छा वायु, विषादोन्माद, धर्मोन्माद और सूतिका या प्रसव होनेके बादके उन्माद वगैरहमें प्लैटिनम बहुत ही लाभदायक है। इन सभी रोगोंमें अपने महत्वका बहुतही अधिक ज्ञान, मृत्यु-भय, कामेन्द्रियकी उत्तेजना इत्यादि लक्षण वर्त्तमान रहते हैं। डा० ह्यूजने लिखा है कि पुरुषोंके मन, जननेन्द्रिय और अण्डकोष वगैरह रोगोंमें आरम जैसा है, स्त्रियोंके मन, जननेन्द्रिय और डिम्बाशयकी बीमारियोंमें प्लैटिनम भी वैसा ही लाभदायक है। रोगवाले अंशका सुन्न हो जाना ( कमी ), मुखमण्डल, माथा, पाकस्थली, डिम्बाधार वगैरह का स्नायुशूल और स्त्रियोंको ऋतुके समय बहुत अधिक घोर काले रङ्गका जमा हुआ रक्तस्राव हुआ करता है, अण्डलालकी तरह प्रदरका स्राव होता है या जो जरायु-विकारकी प्रतिचिप्त क्रियाकी वजहसे दूसरी दूसरी बीमारियाँ भोगती हैं, उनके डिम्बाधार और जरायुके रोगमें और दूरारोग्य कब्जियत और सीसक शूल रोगमें भी इसका अशेष लाभ दिखाई दिया करता है। आगे लिखे कई लक्षण इसके प्रधान निर्णायक लक्षण हैं—अपनी मर्यादाका बहुत अधिक ज्ञान, अपने मतकी प्रधानता, अहंकार, रोगिनीको विश्वास रहता है, कि उसमें सभी

हीन और छोटे हैं और वह स्वय सभी विषयोंमें श्रेष्ठ और बडी है। रोगिनीको अपने चारो ओरकी सभी चीजें और मनुष्य बहुत क्षुद्र दिखाई देते हैं और उसे ऐसा मालूम होता है, कि उसकी देह बहुत बडी हो गयी है। माथा और नाककी जडमें खीचन, दबाव और चूर करनेकी तरह दर्द मालूम होता है। दर्द आदि धीरे धीरे पैदा होता है और धीरे धीरे ही गायब हो जाता है (स्टैनम)। शरीरके विभिन्न अंगोंका सुन्न पड जाना। कब्जियत,—मल सटकर कीचकी तरह मलद्वारमें लगा रहता है, सहजमें ही नहीं निकलता। उदर तथा समस्त वस्तिगह्वरमें दबाने, छेदने और नीचेकी ओर खिचनेकी तरह दर्द होता है और यह दर्द धीरे धीरे नितम्ब तक चला जाता है। रज की अधिकता,—स्राव गाढा, काले रङ्गका जमा हुआ खून। प्रदर—स्राव अण्डलालकी तरह। कामोन्माद,—रोगिनीकी सब जननेन्द्रियां अत्यन्त स्पर्श-असहिष्णु रहती हैं, यहांतक कि वस्त्रके स्पर्शतकसे बहुत कातर हो पडती है, चिकित्सक जब परीक्षाके लिये योनिमें अँगुली डालता है तो रोगिनीमें आक्षेप पैदा हो जाता है और रमणके समय बहुत तकलीफ होती है (म्यूरेक्स, ओरिगेनम)।

## लक्षणावली।

**मन।**—रोगिनीको अपने घरकी सभी चीजें अपरिचित और बहुत डरावनी मालूम होती है। वह सभी मनुष्योंको दानव समझती है। दृष्टि-भ्रम,—रोगिनीको चारों ओरकी सभी चीजे और मनुष्यका आकार उसकी अपेक्षा छोटा और विद्या तथा बुद्धिमें हीन मालूम होता है। विकारावस्थामें कभी अपना महत्व प्रकट करती है और कभी कभी किसी मनुष्यके पास आने पर डरने लगती है। बुद्धिकी गडबडी, धर्मोन्माद, रोगी चुपचाप पडा रहता है, किसीसे कोई बात नहीं करता, अहङ्कारपूर्ण कामोन्माद और निष्ठुर, जिसे तिसे आलिङ्गन करना चाहता है। उन्मत्तता और अहङ्कार प्रकट करता है, दूसरोंका दोष देखनेवाला परछिद्रान्वेषी, अश्लील बोलनेवाला, डर या क्रोध पैदा हो जानेपर रोगिनीका शरीर काँपा करता है और रह रह धकडन पैदा हो जाती है। परिवर्त्तनशील चित्त—अभी आनन्द पूर्ण भाव या लेकिन क्षण भर बाद ही दुःखित और रोना सा हो जाता है, जहांपर हँसनेका कोई कारण नहीं रहता वहां भी ठहाका मारकर हँस उठता है (कैनाब-इन, क्रोकस)।

विमर्ष भाव, रोने चाहनेका उपसर्ग—विशेषकर संध्याके समय, तकलीफसे रोगी रो पडता है। अपने शरीरमें राक्षसकी तरह बल अनुभव करता है। पिछली बातोंकेलिये पश्चाताप कर रोगी कातर हो पडता है (ऐ-नाइट्रिक)। रोगिनी समझती है कि शीघ्र ही उसकी बुद्धि खराब हो जायगी और उसकी मृत्यु बहुत पास है। हृत्प्रदेशमें बेचैनी मालूम होनेकी वजहसे उसे चिन्ता पैदा हो जाती है, मृत्यु भय होता है और वह यह समझती है, कि मृत्यु पास आ गयी। कलेजा धडका करता है और श्वास-प्रश्वासमें व्याघात मालूम होता है। उसकी जीवन धारणकी इच्छा नहीं रहती, कुछ बोलती नही है और सभी विषयोंमें उदासीन रहती है। सभी मनुष्योंके प्रति अनादरका प्रकट करती है। मानसिक लक्षण आदि गायब हो जाने बाद शारीरिक और शारीरिक दब जानेपर मानसिक लक्षण पैदा हो जाया करते हैं। डर, भय, चिढ, अतिशय इन्द्रिय सेवन और अहङ्कारकी वजहसे बुद्धिमें गडबडी। रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसके शरीरका आयतन बढता जा रहा है। सामान्य कारणसे भी बहुत अधिक अभिमान पैदा हो जाता है (इग्ने, स्टैफ), बहुत अधिक अभिमानकी वजहसे रोगिनी बहुत देरतक घरमें छिपी रहती है, किसीसे मिलती जुलती नही और छुरी देखते ही अपनी सन्तान या स्वामीकी हत्या करनेके लिये आवेग पैदा होता है। रोगिनी कल्पना दृष्टिसे भूत-प्रेत देखा करती है (हायो, केलि-ब्रोम)।

**मस्तक।**—सन्ध्याके समय चकित हो जानेकी तरह सरमें चक्कर पैदा हो जाना और बेहोशी सी आ जाती है। सरमें चक्कर,—बैठनेके समय (कैमो, पल्स) और सीढी चढनेके समय (काइड्डा, कैल्केरिया-आर्स)। मस्तिष्क और माथेकी त्वचामें सङ्कोचन अनुभव होने बाद माथेका भीतरी भाग और मूर्द्धाकी त्वचा सुन्न या स्पर्श-ज्ञान रहित रहा करती है। वृद्धि =सन्ध्याके समय और बैठनेके समय। घटना=शरीर हिलाने और निर्मल वायु लगनेपर। थोडेमें ही कातर या मूर्च्छावायु-ग्रस्त रोगियोंका स्नायविक सर-दर्द, दर्द, ऐंठन और भीतरकी ओर दबावकी तरह तकलीफ मालूम होती है। चेहरा गर्म और लाल हो उठता है और सरमें भों भों किया करता है। दर्द धीरे धीरे बढता और धीरे धीरे ही घटता है। क्रोध या चिढ पैदा हो जानेकी वजहसे, जरायु-रोगके प्रतिक्षेपकी वजहसे (ऐक्टिया-रेसि) दर्द। माथेमें चैतन्य शक्तिकी कमी मालूम होती है। ललाटके भीतर ऐसा मालूम

होता है, मानो पानी भरा है ( मानो माथेमें पानी था = ऐनान्थिरम )। सर-दर्द—ललाट और कनपटीके भीतर ऐसा अनुभव होना मानो दबा रहा है। वृद्धि = सन्ध्याके समय माथा झुकानेपर, स्थिर होकर रहने और घरमें रहनेके समय, शारीरिक परिश्रम करनेपर और निर्मल वायु लगनेपर। माथा मानो दृढ भावसे किसी फीतेसे बन्धा हुआ है, ऐसा मालूम होनेवाला सर दर्द ( ऐनाई, कार्बो-वे, काक्यू, साइक्लेमि, जेल्स ),—मस्तिष्कमें सुन्न भाव, गर्मी पैदा हो जाना और अप्रसन्नता मालूम होती है, माथा झुकाने और शारीरिक परिश्रम करनेपर बढना। दोनों कनपटियोंसे चींटी चलनेकी तरह अनुभूति निचले हनुमें चली जाती है और यह रोगवाली जगह ठण्डी मालूम होती है, वृद्धि = सन्ध्याके समय और विश्रामके समय। घटना = हाथसे मलनेपर। ललाट और कनपटीमें विशेषकर नासिका मूलमें दबावकी तरह और ऐसा दर्द मानो जकड गया है,—माथा हिलाने और झुकानेपर बहुत बढ जाया करता है और किसी किसी स्थानपर माथेमें उत्ताप मालूम होता है, चेहरा लाल हो जाता है, बेचैनी मालूम होती है और रुलाई आया करती है।

**आंख।**—सर दर्द रोगमें आंखके सामने आगकी चिनगारियां दिखाई देती हैं। आंखमें ठण्डक मालूम होना। रोगिनीकी आंखमें अपने सिवा सभी चीजें और मनुष्य प्रकृतकी अपेक्षा छोटे मालूम होते हैं। पलकोंका फड़कना ( ऐगार ), चक्षुगह्वरके भीतर ऐसा दर्द मानो जकड गया है।

**कान।**—( सर दर्द रोगमें ) कानमें नाना प्रकारकी गडगडाहटकी आवाजें सुन पडती हैं। बहुत दूरसे तोपकी गरजकी आवाज आकर मानो दाहिने कानमें चिडकमारनेकी तरह दर्द पैदा कर देती है। कानमें ठण्डक मालूम होना, कानसे सुन्नपन आरम्भ होकर गाल और ओंठमें फैल जाता है।

**नाक।**—नाककी जडमें तेज खींचन और दबावकी तरह दर्द,—मानो किसीने चिमटेसे कसकर नाक पकड ली है चेहरेमें उत्ताप और लाली पैदा हो जाना।

**मुखमण्डल।**—चेहरा म्लान, रक्तशून्य, दुबला और अस्थिसार ( हड्डी ही हड्डी मानो हो ), चेहरा लाल और उसमें जलन पैदा करनेवाली गर्मी,—ज्वालामयी तृष्णा, वृद्धि = सन्ध्याके आरम्भ कालमें। चेहरेके दाहिने पार्श्वमें सर्दी, झनझनी और सुईकी तरह अनुभव होना। चेहरेका स्नायुशूल,—

गण्डास्थिमें खोदनेकी तरह और मानो दोनों ओरसे स्क्रू से कसा जा रहा है; इस तरहका दर्द और सुन्नकी तरह अनुभव होना।

**पाक और अन्त्राशय।**—पाकस्थलीमें भाफ खौलना या भुटभाट शब्द हुआ करता है। लगातार मिचली और आशङ्का। मन प्रफुल्ल न रहनेके कारण भूख न लगना। राक्षसी भूख और जल्दी जल्दी भोजन करना (बेल, काफि, कैलेडि), रोगी सभी चीजोंसे घृणा करता है। भूख न रहना (एपिस, या केवल ज्वरके समय प्यास। पाकाशय शून्य रहनेपर रोगीको बहुत बेचैनी मालूम होती है, पाकस्थली भरी रहनेपर अच्छा रहता है (ऐल्यू)। भोजन के बाद पेटमें भार मालूम होना है। उदरके ऊपरी भागमें जलन आरम्भ होकर उदर तक फैल जाती है। सीसकशूल (ऐल्यू, कोलोसिन्थ, ओपि, प्लम्ब), —नाभि-प्रदेशसे पीठतक दर्द फैल जाता है,—रोगी यन्त्रणासे चिल्लाया करता है और आराम मिलनेकी आशामें जितने प्रकारसे सम्भव हो सकता है अपने शरीरका स्थापन करता है (पाइपरमिथ)। उदरसे वस्तिगह्वरके नीचेकी समस्त अन्त्रमण्डली और जरायुमें नीचेकी ओर खींचन मालूम होती है। पाक और अन्त्राशयकी पेशियोंका फड़कना। मानो समूचा उदर दृढ भावसे आवद्ध हो रहा है, ऐसा अनुभव होना। उदरकी त्वचामें खींचन मालूम होना। आँतोंमें रुकी आध्मान वायुकी अधिकताकी वजहसे खींचन और दबावकी तरह दर्द।

**मलाशय और मल।**—कब्जियत,—सीसेके विषकी वजहसे (ऐल्यू, ओपि)। विदेश भ्रमणकी वजहसे (ऐल्यू, इग्ने, ओपि,—समुद्रमें भ्रमणसे =ब्राई), अन्त्रमण्डलीकी निष्क्रियतासे उत्पन्न (ऐल्यू, कैमो, ग्रैफ, नैट्र-म्यू, ओपि, प्लम्ब,—नक्स वोमिकाके बाद प्लैट और प्लैटिनाके बाद प्लम्बमका प्रयोग करना चाहिये या ऐल्यूमिना या ब्रायोनियाके बाद प्लेट और उसके बाद प्लम्बम का प्रयोग करना चाहिये), कब्जियत, बार बार वृथा मलवेग और चेष्टा, मल चिपटा या लसदार कीचकी तरह मलद्वारमें लगा रहता है (ऐल्यू),—सहज में ही बाहर नहीं निकलता, परिव्राजक और गर्भवतियोंकी कब्जियत। पाखाना हो जानेपर उदरमें सुस्ती मालूम होती है या शीत मालूम होता है। पाखाना होनेके समय बवासीरका मसा बाहर निकल पड़ा करता है।

**पु०-जननेन्द्रिय।**—जवानी आनेके पहले ही हस्त मैथुन आदि अस्वाभाविक उपायोंसे इन्द्रिय परि-तृप्तिके कारण बीमारियाँ (स्टैफ),—दुःखित और देखनेमें निरीहकी तरह बालक, रोगी इस तरह अकड़नमें पड़ा रहता

है, मानो उसे मृगी हो गयी हो, दोनों आँखें गड्ढेमें धँसी, पीली मूर्त्ति, आक्षेपके समय चेहरा सफेद और अस्थिसार ही दिखाई देता है, सभी समय बेहोशी नहीं आती, रोगीके दोनों पैर मुड़ जाते हैं और चबानेकी तरह दर्द अनुभव होना। अस्वाभाविक कामोद्दीपन, बार बार लिङ्गोच्छ्वास—विशेषकर रातमें और कामोद्दीपक प्रेम-भरे सपने देखना। मूत्राधार सुषुम्नायिका ग्रन्थिसे रस स्राव। सङ्गम बहुत थोड़ी देरतक हुआ करता है और उसमें रोगीको विशेष सुख नहीं अनुभव होता।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—कामोन्मत्तता ( म्यूरेक्स, ओरिगैनम,—विशेषकर प्रसवके बाद जननेन्द्रिय प्रदेशमें सुरसुरी पैदा होकर उदरके भीतरतक चली जाती है। योनि प्रभृति जननेन्द्रिय प्रदेशमें अत्यन्त स्पर्शासह,—कापड़ातक सहन नहीं होता, चिकित्सक यदि परीक्षाके लिये अंगुलीसे योनि स्पर्श करता है, तो रोगिनीको अकड़न पैदा हो जाती है। सङ्गमके समय योनि द्वार अत्यन्त स्पर्श कातर हो पड़ता है,—रमणके समय रोगिनी या तो मूर्च्छित हो पड़ती है या रमण सहन नहीं कर सकती ( थूजा—शुष्कताकी वजहसे होनेपर=बेल, सिपि—योनिसे रक्त स्राव मिला रहनेपर=क्रियो, डिम्बाधारमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द रहनेपर=फेरम, नेट्र-म्यू, एपिस )। जरायु भ्रंश रोगमें कामाद्रि और जननेन्द्रिय प्रदेशमें स्पर्श सहन न होना और दबाव मालूम होना, चेहरेके अलावा समूची देह बहुत ठण्डी मालूम होती है। जननेन्द्रियकी बहुत अधिक पूर्णता—विशेषकर अनूढ़ा युवतियोंको ( केलि-फास )। रज स्राव—नियमित समयके बहुत पहले हो जाता है। स्राव बहुत अधिक और दीर्घ काल तक स्थायी हुआ करता है। स्राव काला, जमा और बदबूदार ( कैमो, क्रोकस, सैबाइ ),—जरायुमें नीचेकी ओर खींचनकी तरह दर्द, जरायुका घूम जाना और योनिके बाहरी स्थानपर अत्यन्त स्पर्श-असहिष्णुता। जरायु और योनिमें असह्य खुजलाहट पैदा हो जाया करती है। जरायुसे खूनका स्राव—रक्तका कुछ अंश तरल और काले रङ्गका तथा जमा हुआ गाढ़ा रहता है या अलकतरेकी तरह बड़े बड़े जमे हुए टुकड़े सब निकलते हैं ( क्रोकस )। प्रदर,—स्राव अण्डलालकी तरह ( ऐल्यु, ऐमोन-म्यूर, बोवि, बोर, हाइड्रेस्ट, लिलियम-टाई, पेट्रोल ),—केवल दिनके समय ( ऐल्यु, लेक केन, म्यूरेक्स ),—पेशाब होनेपर ( निकोलम ) या आसनसे उठनेके समय। दोनों डिम्बाधार प्रदाह भरे,—उनमें रह रहकर जलन हुआ करती है और ललाटमें सुई

गण्डास्थिमें खोदनेकी तरह और मानो दोनों ओरसे स्क्रू से कसा जा रहा है, इस तरहका दर्द और सुन्नकी तरह अनुभव होना।

**पाक और अन्त्राशय।**—पाकस्थलीमें भाफ खौलना या भुटभाट शब्द हुआ करता है। लगातार मिचली और आशङ्का। मन प्रफुल्ल न रहनेके कारण भूख न लगना। राक्षसी भूख और जल्दी जल्दी भोजन करना (बेल, काफि, कैलेडि), रोगी सभी चीजोंसे घृणा करता है। भूख न रहना (एपिस, या केवल ज्वरके समय प्यास। पाकाशय शून्य रहनेपर रोगीको बहुत बेचैनी मालूम होती है, पाकस्थली भरी रहनेपर अच्छा रहता है (ऐल्यू)। भोजन के बाद पेटमें भार मालूम होना है। उदरके ऊपरी भागमें जलन आरम्भ होकर उदर तक फैल जाती है। सीसकशूल (ऐल्यू, कोलोसिन्थ, ओपि, प्लम्ब), —नाभि-प्रदेशसे पीठतक दर्द फैल जाता है,—रोगी यन्त्रणासे चिल्लाया करता है और आराम मिलनेकी आशामें जितने प्रकारसे सम्भव हो सकता है अपने शरीरका स्थापन करता है (पाइपरमिथ)। उदरसे वस्तिगह्वरके नीचेकी समस्त अन्त्रमण्डली और जरायुमें नीचेकी ओर खींचन मालूम होती है। पाक और अन्त्राशयकी पेशियोंका फड़कना। मानो समूचा उदर दृढ़ भावसे आबद्ध हो रहा है, ऐसा अनुभव होना। उदरकी त्वचामें खींचन मालूम होना। आँतोंमें रुके आध्मान वायुकी अधिकताकी वजहसे खींचन और दबावकी तरह दर्द।

**मलान्त्र और मल।**—कब्जियत,—सीसेके विषकी वजहसे (ऐल्यू, ओपि)। विदेश भ्रमणकी वजहसे (ऐल्यू, ब्रम्न, ओपि,—समुद्रमें भ्रमणसे =ब्राई), अन्त्रमण्डलीकी निष्क्रियतासे उत्पन्न (ऐल्यू, कैमो, ग्रैफ, नेट्र-म्यू, ओपि, प्लम्ब,—नक्स-वोमिकाके बाद प्लैट और प्लैटिनाके बाद प्लम्बमका प्रयोग करना चाहिये या ऐल्यूमिना या ब्रायोनियाके बाद प्लेट और उसके बाद प्लम्बम का प्रयोग करना चाहिये), कब्जियत, बार बार वृथा मलवेग और चेष्टा, मल चिपटा या लसदार कीचकी तरह मलद्वारमें लगा रहता है (ऐल्यू),—सहज में ही बाहर नहीं निकलता, परिव्राजक और गर्भवतियोंकी कब्जियत। पाखाना हो जानेपर उदरमें सुस्ती मालूम होती है या शीत मालूम होता है। पाखाना होनेके समय बवासीरका मसा बाहर निकल पड़ा करता है।

**पु०-जननेन्द्रिय।**—जवानी आनेके पहले ही हस्त-मैथुन आदि अस्वाभाविक उपायोंसे इन्द्रिय परि-तृप्तिके कारण बीमारियाँ (स्टैफ),—दुःखित और देखनेमें निरीहकी तरह बालक, रोगी इस तरह अकड़नमें पड़ा रहता

है, मानो उसे मृगी हो गयी हो; दोनों आँखें गड्ढेमें धँसी, पीली मूर्च्छा, आक्षेपके समय चेहरा सफेद और अस्थिसार हो दिखाई देता है, सभी समय बेहोशी नहीं आती, रोगीके दोनों पैर मुड़ जाते हैं और चबानेकी तरह दर्द अनुभव होना। अस्वाभाविक कामोद्दीपन, बार बार लिङ्गोच्छ्वास—विशेषकर रातमें और कामोद्दीपक प्रेम-भरे सपने देखना। मूत्राधार सुखग्रायिका ग्रन्थिसे रस स्राव। सङ्गम बहुत थोड़ी देरतक हुआ करता है और उसमें रोगीको विशेष सुख नहीं अनुभव होता।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—कामोन्मत्तता ( म्यूरेक्स, ओरिगैनम,—विशेषकर प्रसवके बाद जननेन्द्रिय प्रदेशमें सुरसुरी पैदा होकर उदरके भीतरतक चली जाती है। योनि प्रभृति जननेन्द्रिय प्रदेशमें अत्यन्त स्पर्शासह,—कपड़ातक सहन नहीं होता, चिकित्सक यदि परीक्षाके लिये अंगुलीसे योनि स्पर्श करता है, तो रोगिनीको अकड़न पैदा हो जाती है। सङ्गमके समय योनि द्वार अत्यन्त स्पर्श कातर हो पड़ता है,—रमणके समय रोगिनी या तो मूर्च्छित हो पड़ती है या रमण सहन नहीं कर सकती ( थूजा—शुष्कताकी वजहसे होनेपर=बैल, सिपि—योनिसे रक्त स्राव मिला रहनेपर=क्रियो, डिम्बाधारमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द रहनेपर=फेरम, नेट्र-म्यू, एपिस )। जरायु भ्रंश रोगमें कामाद्रि और जननेन्द्रिय प्रदेशमें स्पर्श सहन न होना और दबाव मालूम होना, चेहरेके अलावा समूची देह बहुत ठण्डी मालूम होती है। जननेन्द्रियकी बहुत अधिक पूर्णता—विशेषकर अनूढ़ा युवतियोंको ( कैलि-फास )। रज स्राव—नियमित समयके बहुत पहले हो जाता है। स्राव बहुत अधिक और दीर्घ काल तक स्थायी हुआ करता है। स्राव काला, जमा और बदबूदार ( कैमो, क्रोकस, सैबाइ ),—जरायुमें नीचेकी ओर खींचनकी तरह दर्द, जरायुका घूम जाना और योनिके बाहरी स्थानपर अत्यन्त स्पर्श-असहिष्णुता। जरायु और योनिमें असह्य खुजलाहट पैदा हो जाया करती है। जरायुसे खूनका स्राव—रक्तका कुछ अंश तरल और काले रङ्गका तथा जमा हुआ गाढ़ा रहता है या अलकतरेकी तरह बड़े बड़े जमे हुए टुकड़े सब निकलते हैं ( क्रोकस )। प्रदर,—स्राव अण्डलालकी तरह ( ऐल्यु, ऐमोन-म्यूर, बोवि, बोर, हाइड्रैस, लिलियम-टाई, पेट्रोल ),—केवल दिनके समय ( ऐल्यू, लेक-मे न, म्यूरेक्स ),—पेशाब होनेपर ( निकोलम ) या आसनसे उठनेके समय। दोनों डिम्बाधार प्रदाह भरे,—उनमें रह रहकर जलन हुआ करती है और ललाटमें सुई

गड़नेकी तरह दर्द मालूम हुआ करता है। कभी कभी होनेवाला डिम्बाधार प्रदाह। जभी तभी ऐसा मालूम होता है, कि आर्त्तव स्राव आरम्भ हो जायगा ( क्रोकास, लेमियम ऐल, मैग-कार्ब, मस्कास, ऐ-म्यूर )। प्रसवके दर्द के समय योनि और योनि-बहिर्देशमें स्पर्श सहन नहीं होनेकी वजहसे जरायु के सङ्कोचनमें व्याघात पैदा हो जाया करता है। प्रसवका दर्द—आक्षेपिक, दर्द पैदा करनेवाला और निष्फल।

**श्वासयंत्र**।—स्वर लोप ( सामान्य सर्दीकी वजहसे=कास्टि,—अकारण स्वर-लोप=इग्न,—ऋतुके समय=जेल्स, उत्तापका स्पर्श होते ही स्वर लोप=ऐण्टि-क्रूड—स्वर-तन्तुकी निष्क्रियतासे उत्पन्न=ऐ-आक्से ल,—सार्वाङ्गिक दुर्बलताके साथ=आयोड )। हृद्स्पन्दन और श्वास कृच्छ्रताके साथ, खुसखुसी सायविक सूखी खाँसी। ऐसा अनुभव होता है कि वक्षस्थल खूब कसा हुआ है और श्वासाल्पता। हमेशा पूरी श्वास लेनेकी इच्छा रहनेके कारण व्याघात पैदा हो जाता है। उदरके ऊपरी प्रदेशसे एक आशङ्काजनक दबाव और उत्तापका अनुभव वक्षमें चढ़ता है। ऐसा अनुभव होता है कि वक्षपर कोई भारी चीज़ रखी हुई हैं और पूर्ण श्वास-ग्रहणकी इच्छा होती है ( सिडोरिन, पेरिस, प्रूणस )। वक्षके पार्श्वमें कसावटका भाव, दबाव मालूम होना और शूल गड़नेकी तरह दर्दकी वजहसे रोगी किसी करवट भी सो नहीं सकता। वक्षमें मानों कोई भार दबाया हुआ है, ऐसी अनुभूतिकी वजहसे गहरा श्वास प्रश्वास ( केलि-कार्ब )। बाएँ वक्षमें कभी कभी ऐसा दर्द होता है मानो वह जकड़ गया है। धीमा दर्द क्रमसे बढ़ जाता है और फिर क्रमसे घटा करता है। श्वास-ग्रहण करनेके समय वक्षके बगलमें छुरी मारनेकी तरह दर्द। हृत्पिण्डकी बहिरावरणीय अन्तरावरणी प्रदाहकी प्रथम अवस्था,—बहुत अधिक प्राण भय और कलेजेमें धड़कन हुआ करती है।

**गर्दन और पीठ**।—गर्दनका पिछला भाग क्षीण, माथा सामनेकी ओर झूल जाया करता है ( का[illegible] )। पीठ और पीठका निचला अँश मानो चोट खा गया है [illegible] दर्द ( इयुपेट-पार्फोल, केलि कार्ब, नेट्र-म्यूर, [illegible] जोरसे मलनेपर या पीछेकी ओर झुक जाने [illegible] पड़ने पर और जोरसे दबाने [illegible]

दबानेकी तरह दर्द वस्तिगह्वरके यन्त्र आदिमें चला जाता है। त्रिकास्थि या नितम्ब और मेरु-दंडु सुन्न और अनुभव-शक्ति-हीन मालूम होता है।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—दोनों बाहु चोथ और शिथिल पेशीकी तरह मालूम होते हैं—मानो बहुत देरतक कोई भारी चीज़ पकडे हुए थे, घटना—बाहु हिलानेपर। कोहनी-प्रदेशमें जलन, मानो खरोंच लग गयी है, हाथकी अँगुली की विकृति। उरु और दोनों जानु चोथ हो जाते हैं,—मानो चोट लग गयी है। बायें जानुमें ऐसा दर्द मानो चोट लग गयी है। बैठनेके समय दोनों पैर फड़कते हैं और सुन्न और अकर्मण्य मालूम होते हैं, विशेषकर सन्ध्याके समय। दोनों पेर सुन्न और श्रान्त मालूम होते हैं—केवल बैठनेके समय। प्रत्यगोंमें ऐसा सङ्कोचन मालूम होता है, मानो वे कसकर बँधे हुए हैं। ऐंठनकी तरह दर्द, प्रत्यग आदि और सन्धियाँ सब सुन्न मालूम होती हैं। सन्धियोंमें और प्रत्यङ्गोंमें रह रहकर चिलक मारनेकी तरह हो उठता है और खींचनकी तरह दर्द मालूम हुआ करता है। हाथ और पैरकी अँगुलीमें जखम।

**सार्वाङ्गिक।**—मूर्च्छावायु-ग्रस्ता रमणी और बच्चोंका आक्षेपिक रोग,—धनुष्टङ्कारकी तरह रोगीके प्रत्यङ्ग आदि आक्षिप्त और विक्षिप्त हुआ करते हैं,—रोगी बीच बीचमें उन्मत्तकी तरह चिल्ला उठता है और कभी कभी चुप या निस्पन्द हो जाता है, आक्षेप और श्वास रुक जानेका उपक्रम पर्यायक्रमसे पैदा हो जाया करता है, पेशियाँ सब एक एक कर फड़कती हैं और रोगीका शरीर काँपता और सिहर उठा करता है, रात और सवेरा होनेके समय बढ़ जाता है। जननेन्द्रियकी उत्तेजनासे पैदा हुआ आक्षेप (ब्यू फो, इग्नेश्यि देखो)। हृदाक्षेप या विराम शून्य,—बेहोशी नहीं आ जाती, रोगीका चेहरा सफेद या रक्तशून्य और हड्डी हड्डी ही दिखाई देता है। आक्षेपके प्रकोपके बाद (दाँत निकलनेवाले) बच्चा चित्त होकर पड़ा रहता है, कपड़े आदि लात मारकर दूर फेंक देता है और घुटने मोड़, दोनों उरु चौड़ेकर पड़ा रहता है। पक्षाघातके बादकी सुस्ती,—विश्रामसे या स्थिर होकर बैठनेपर बढ़ जाता है, प्रत्यङ्ग आदि सुन्न, अकड़े, ठण्डे, उत्ताप रहित अनुभूत होते हैं।

**निद्रा।**—बार बार जम्हाई, विशेषकर सन्ध्याके आरम्भमें,—मानो सारे शरीरको हिलाकर जम्हाई आती है। रातमें नींद खुलनेपर बड़े कष्टसे निद्रा का घोर दूर होता है,—जाग्रत अवस्थामें भी सभी विषय अच्छी तरह उप-

लब्ध नहीं कर पाता ( नेट्र-मूर )। निद्रित अवस्थामें चित होकर माथेके ऊपर दोनों हाथ रखकर सोया करता है। दोनों घुटने ऊँचे और दोनो पैर खुले रखता है। दुर्दमनीय स्नायविक उत्तेजनाकी वजहसे अनिद्रा। युद्ध और खून-खराबीके सपने देखता है, केवल निद्रित अवस्थामें पसीना होता है ( सिङ्कोना, कोनायम, पल्स,—केवल जागनेकी अवस्थामें पसीना होता है,—सोनेके लिये आँख बन्द करते ही सूखा उत्ताप पैदा हो जाता है=सेम्बुकस )।

**शीत, उत्ताप और पसीना ।**—घरसे बाहर जाते ही कम्प पैदा करनेवाला शीत आरम्भ हो जाता है—बाहरकी हवा ठण्डी हो या न हो। उत्ताप क्रमसे बढ़ता है और क्रमसे धीरे धीरे घटता है। सिर्फ निद्रित अवस्था में पसीना हुआ करता है—जागते ही शरीर सूख जाता है ( ठीक सेम्बुकसके विपरीत )।

**सम्बन्ध, प्रतिविष या दोषघ्न ।**—प्लम्बम, पलसेटिला, स्पिरिट-नाइटर, कोलचिकम ।

**अनुकूल सम्बन्ध ।**—लाइ, पल्स, रास, सिपि, बेल, केल्के, हृग्ने, मार्क, सल्फ, वेरेट ।

**अनुपूरक ।**—पैलेडियम ।

**तुलनीय ।**—गर्व या अहङ्कार—पैलेड। नकली मैथुनकी वजहसे आक्षेप—स्टैफ। कामोन्माद—जरायुकी बीमारी,—आरम, सिपिया। गुल्मवायु =टैरेण्टुला, निर्लज्जता—भूत प्रेत देखना=हायोसा, मृत्युभय—ऐकोन, आर्स, रक्त-स्राव—कैमो। कब्जियत—लाइकोपो, ऐलूमिना। काले केशवाली स्त्री—सिपिया। गम्भीर विषयमें हँसना—ऐनाका, नेट्रम-फास ।

**सदृश ।**—ऐसाफिट, आरम, बेल, क्रोकस, हृग्ने, लाई, प्लम्ब, पल्स, रास, सेबाडि, सिपि, सल्फ, हायो, म्यूरेक्स, फास, ऐल्यू, ओपि, केलि-फास, ऐनाक, नेट्र-म्यूर ।

**शक्ति ।**—तृतीय दशमिक क्रमसे २०० शततमिक क्रम ।

**क्रियाका स्थायित्व ।**—१५ से ४० दिन ।

## प्लेटिनम म्यूरेटिकम।

( PLATINUM MURIATICUM )

**दूसरा नाम।**—क्लोराइडम आफ प्लेटिनम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—जड़का विचूर्ण कर पानीमें गलाकर [illegible] तैयार किया जाता है।

**उपयोगिता और आभास।**—उपदंश रोगमें पोटाश [illegible] फायदा न होनेपर बहुत जगह प्लेटिनम म्यूरके प्रयोगसे फायदा होता [illegible] गया है। उपदंशकी वजहसे हड्डीमें जखम ( विशेषकर नाक और [illegible], की हड्डी ) गलेका जखम—निगलनेमें कष्ट, पैरकी हड्डीमें [illegible] पिछले भागमें तेज दर्दके लक्षणमें फायदेमन्द है।

**सम्बन्ध।**—तुलनीय।—प्लेटिना म्यूर।

**शक्ति।**—६-२००।

---

## प्लेटिनम म्यूरेटिकम नेट्रोनेटम।

( PLATINUM MURIATICUM NATRONATUM ).

**दूसरा नाम।**—क्लोरो प्लेटिनम आफ सोडियम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—जड़से विचूर्ण। पानीमें [illegible] आकारमें क्रम तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—बहुमूत्र, पेशाबमें [illegible], [illegible] ध्यानके लक्षणमें यह विशेष लाभदायक दवा है।

**शक्ति।**—६-३०।

---

## प्लेटेनस ।

(PLATANUS)

**दूसरा नाम** ।—प्लेटेनस ऐकेरीफोलिया ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—नयी फुनगीसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—पलकोंका अर्बुद, आँखका मोतिया बिन्दु लक्षणमें कुछ समय तक मूल अर्क सेवन करनेसे आँखका मोतिया बिन्दु और अर्बुद अच्छा हो जाता है। आँखकी पुतलियाँ स्वाभाविक आकारमें आ जाती हैं। मछलीके चोयेटेकी तरह कड़ी पपड़ीवाले चर्म्म लक्षणवाले एकजिमा रोगकी यह एक लाभदायक दवा है ।

**सम्बन्ध, तुलनीय** ।—सिनारेरिया मेरीटिमा ।

**शक्ति** ।—मूल अर्क ५ बूंदकी मात्रामें ।

---

## प्लेक्ट्रान्थस ।

(PLECTRANTHUS)

**दूसरा नाम** ।—प्लैकट्रान्थस फ्रेन्सीकोसास ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—ताजे इकट्ठा किये हुए उद्भिदसे अरिष्टके आकारमें तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—**मेरुमज्जाका पक्षाघात, आक्षेपिक पक्षाघात,** दन्त निकलनेके समय **दांतका दर्द,** परिपाक यन्त्रोंमें जलन, समूचे शरीरमें जलन, सुस्ती, ग्रन्थिशूल, नाभिमें दर्द वगैरह लक्षणमें फायदेमन्द है ।

**सम्बन्ध** ।—**तुलनीय** ।—ओसिमम, लेपटेंड्रा, कैन्नि-कार्ब, लाइकोपेन, हिपर, नाइट्रि-ऐसिड, आर्जे नाई ।

शक्ति ।—६ ठीं—३० वीं ।

---

## प्लम्बेगा।

## ( PLUMBAGO )

**दूसरा नाम।**—प्लाम्बेगो, लिटोरलिस, ग्रेफाइटिसका दूसरा नाम प्लम्बेगो है लेकिन यह धातु विशेष है।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—पत्ते से अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—ब्रेजिल देशका उद्भिद विशेष। खून के रङ्गका पेशाब, ग्रन्थि समूह और सर्वाङ्गमें दर्द, मुँहसे दूधके रङ्गकी लार बहना, मुँहमें जखम, भोजनके बाद सरमें चक्कर वगैरहमें लाभदायक है।

**शक्ति।**—६—३०।

---

## प्लम्बम।

## ( PLUMBUM )

**दूसरा नाम।**—लेड, सीसा।

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—पहले विचूर्ण, फिर अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— अन्धापन, रक्ताल्पता, सुन्न हो जाना, धमनीमें अर्बुद, उपाङ्ग प्रदाह, दमा; शीर्णता, अस्थि विवर्द्धन (हड्डीका बढ़ना), मस्तिष्ककी कोमलता और अर्बुद; बहुमूत्र, शूल, कब्जियत, मूत्राधारका प्रदाह, द्वित्व-दर्शन (दो देखना); शोथ, बाधक, मूत्रकृच्छ्रता; शीर्णता, मृगी, आँख उठना, क्षुद्र-मस्तिष्क-प्रदाह; रक्तोत्कास (खून मिली खाँसी), बवासीर, सर-दर्द, आँत बढ़ना; स्वप्नाधिक्य चैतन्याधिक्य, नाना प्रकारकी आँखोंकी बीमारियाँ, चर्म रोग, सविराम ज्वर; आँतका अवरोध, आँतके गर्भमें दूसरी आँतका प्रवेश कर जाना, कामला, जबड़ेका अर्बुद, मसाना या मूत्रग्रन्थिकी बीमारी, यकृतकी बीमारी, झाँझी लगना या जबड़ा झटकना, चलनेकी शक्तिका विकार, विषाद, रजःस्राविकाय मेरुदण्डका ह्रकक प्रदाह, धमनलीका सकोचन, पक्षाघात, उपदंश;

बादका पक्षाघात, मलान्त्रका शूल, क्रमशः बढनेवाला दुबलापन, गुह्यद्वारका निकलना (काँच निकलना), गृध्रसी, मेरुदण्डका अर्बुद और नाना प्रकारका अर्श और फोड़ा रोग, आँतोंका क्षय-रोग, जीभका पक्षाघात, नाभिकुण्डका फोड़ा, योनिकी अकड़न, शिराओंका फूलना इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—मेरुदण्डके तन्तुके अपजननकी वजह से पैदा हुआ पक्षाघात, मेरुदण्डके पीछेवाले स्तम्भका घनत्व और स्नायुतन्तुका अपजनन तथा प्रत्यंग आदिकी सचालन शक्तिका न रहना प्रभृति रोगोंमें उपकार के लिये यह बहुत प्रसिद्ध है। विशेष कर स्नायुशूल, प्रचण्ड अंत्रशूल, मलका कड़ापन, न सिकुड़नेवाली बाहर निकली हुई आँत (काँच निकलकर जो भीतर जल्दी नहीं घुसती), अंत्रग्रास (अर्थात आँतमें आँतका प्रवेश कर जाना) लालामूल, तेजीसे बढनेवाला दुबलापन और सार्वाङ्गिक या किसी अंग विशेषका पक्षाघात, खूनकी कमी और बहुत कमजोरी मिली बहुत अधिक शारीरिक शीर्णता, मेरुदण्डके अपजननसे पैदा हुई पेशीकी निष्क्रियता वगैरह रोगोंमें भी इसका बहुत अधिक फायदा होता है। इसके कई अव्यर्थ निर्णायक लक्षण ये हैं:—आलस्य—मनुष्योंसे भरे घरमें जानेपर रोगीको बेहोशी आने लगती हैं। स्थूल-बुद्धि, मानसिक जड़ता और फिर क्रमसे पूर्ण उदासी पैदा हो जाती है। क्षीण या लुप्त स्मृति—भाव प्रकट करने योग्य वाक्य ही उसे नहीं मिलते, बहुत देरतक सोचनेपर कही मनमें आते है। अन्त्रशूल और प्रलाप पर्याय क्रमसे पैदा होता है। शय्यामें सोकर नाना प्रकारकी अद्भुत भाव भङ्गी दिखाता है—मूर्त्तिमान, सफेद रङ्गका, पीला, मुर्देकी तरह, गड्ढेमें धँसा, गन्ध-विशिष्ट, बहुत आशङ्का और यन्त्रणा प्रकट करनेवाला मुखमण्डल, वह चमकीला और तेल लगानेकी तरह दिखाई देता है। दाँतके मसूढेके किनारे स्पष्ट दिखाई देनेवाली नीली या सीसेके रङ्गकी रेखा दिखाई दिया करती हैं तथा दोनों मसूढे फूले और मलिन रहते है। उदरमें भयानक दर्द पैदा होकर शरीरके चारों ओर फैल जाता है। रातमें उदरमें इस तरहकी अनिर्वचनीय तकलीफ मालूम होनेकी वजहसे रोगी बहुत देरतक हाथ पैर फैलाया करता है या अंगडाई लिया करता है (ऐमिन, साइलिक्स)। प्रबल अन्त्रशूल,—उदरमें ऐसा मालूम होता है, मानो एक डोरीसे प्रबल-वेग द्वारा मेरुदण्डकी ओर खिंच रहा है। अन्त्रग्रास या आँतोंके गासेमें आँतका घुस जाना, भयानक अन्त्रशूल और मलमय वमन हुआ करता है (आर्स, ओपि, वेरेट, लेके)।

बाहर निकली हुई आँतका सङ्कोचन न होना। कब्जियत,—मल कठिन और भेंड़के मलकी तरह काले रङ्गका बड़ा गाँठ गाँठ ( नाई, येलिडो, ओपि, प्लेट, —"प्लेटिनम" का प्रयोग करनेपर यदि लाभ न हो तो "प्लम्बम" का प्रयोग करना चाहिये )। मलद्वारका आक्षेप और बहुत अधिक सिकुड़ने फैलनेकी वजहसे प्रबल वेग और भयानक यन्त्रणा। लालामूत्र, इसके साथ ही आँतोंमें शूलका दर्द, उदर पीछेकी ओर खिंच जाता है। तेलोंमें बढ़नेवाली शीर्णता, बहुत सुस्ती और मूत्र-यन्त्रिका सङ्कोचन। गर्भवती रमणियोंको ऐसा मालूम होता है, मानों उनके जरायुमें भ्रूणको जगह नहीं मिलती, जरायुका फैल न सकना, आसन्न गर्भ-स्राव। आक्षेप—दर्द रह रहकर और लगातार आक्षेप—मस्तिष्कके घनत्व या मस्तिष्कमें अर्बुद उपजननकी वजहसे, मृगी या मृगीकी तरह आक्षेप। शरीरकी त्वचा पीली या घोर भूरी "यकृत कलङ्क" से भरी, कामला या पाण्डु रोग,—आँख, शरीरकी त्वचा और पेशाब, सभी पीले और हल्दीके रङ्गके। शरीरकी त्वचाकी दूर न होनेवाली शीतलता और उत्ताप राहित्य (ज्वर वर्त्तमान रहनेपर इसका प्रयोग न करना चाहिये)। सरमें दर्द; माथा बहुत भारी मालूम होता है और ऐसा मालूम होता है मानो एक गोला गलेके भीतरसे मस्तिष्कमें बढ़ रहा है। अन्ननलीका सङ्कोचन,—जलीय पदार्थ निगल सकता है, पर कड़े पदार्थ नहीं निगल सकता। पाकाशयका प्रचण्ड शूल,—तकलीफसे रोगी पीछेकी ओर टेढ़ा पड़ जाता है ( डायस्को ), उदर काठके टुकड़ेकी तरह कड़ा और अनमनीय मालूम होता है। रगड़ने या मलने पर कुछ आराम मालूम होता है। सङ्कोचन या काँटा गड़नेकी तरह दर्द,—मानो गला हुआ सीसा शिराओंकी राहसे बह रहा है या स्नायु समूह बरफ छू रहा है या उनके भीतरसे बिजलीकी लहर प्रवाहित हो रही है।

## लक्षणावली।

**मन।**—उन्मत्त प्रलाप—मुखमण्डलकी विकृत भङ्गी। बहुत अधिक मानसिक यन्त्रणा और बेचैनी मालूम होना तथा बार बार लम्बी साँस लेना। अपने रोगके सम्बन्धमें चिन्ता, बेचैनी और जम्हाई। बातचीत करने या मानसिक परिश्रमसे बहुत चिढ़। जीवन भार मालूम होता है। क्षीण या विलुप्त स्मृति, बहुत देर सोचे बिना मनोभाव प्रकट कर या सही बात स्मरण नहीं कर सकता ( ऐगार, ऐनाक, क्यूप्रम, लैक कैन, नाई, ऐ-फास )। स्थूल-बुद्धि

—सहजमें ही कोई विषय हृदयङ्गम नहीं कर सकता,—क्रमसे एकदम उदासी पैदा हो जाया करती है ( ओपि )। रोगी डरता है कि कहीं कोई उसकी हत्या न कर डाले—जिसे देखता है, उसे ही हत्या करनेवाला समझता है। प्रलाप और अन्त्रशूल पर्यायक्रमसे पैदा हो जाता है।

**मस्तक।**—मस्तक जड़तायुक्त—रोगी बेहोश होकर गिर जाता है। सरमें चक्कर आना—विशेषकर झुकनेपर ( ऐनाक, कैमो, नक्स, पल्स ) और ऊपर आकाशकी ओर देखनेपर ( कॉक्क, क्यूप्रम, ग्रैफ, लैके, टैबाक, पल्स )। सर-दर्द—मानो एक गोला कण्ठसे मस्तिष्कमें चढ़ रहा है ( मानो मस्तिष्कमें एक सीसेका गोला लुढक रहा है—लिलिन )। सरके पिछले भागसे ललाटतक समूचे माथेकी त्वचामें भयानक दर्द रहता है। माथेके केश सब अत्यन्त सूखे, माथेकी त्वचाके केश, भवोंके रोएँ और मूछोंके केश झड़ जाते हैं। माथा बहुत भारी मालूम होता है,—विशेषकर मस्तिष्कका पिछला भाग। माथेमें अधिक रक्त सञ्चय होनेकी वजहसे उसमें उत्ताप पैदा हो जाता है और माथेमें टपक हुआ करती है।

**आँख।**—आँखमें दबाव और तेज दर्द,—मानो चक्षुगोलक बहुत बड़ा हो गया है। आँख हिलानेके समय दोनों चक्षुगोलक बहुत भारी मालूम होते हैं। दृष्टि-पथपर धूआँ पैदा हो जाता है। चक्षु प्रदाह,—आँसू बहना, रोशनी सहन न होना और समूचा चक्षुगोलक लाल हो उठता है। आँख की ऊपरी पलकमें सङ्कोचन अनुभव होना ( सेजेर, सल्फ )। उपतारा-प्रदाह के अन्तमें आँखके सामनेवाले पटलके भीतर पीव पैदा हो जाना,—रोज रातमें आँख और ललाटमें फाड़नेकी तरह दर्द। पलकें एकाएक सकुचित हो जाती है। आँखकी ऊपरी पलकका पक्षाघात। कामला रोगमें आँखका सफेद अंश पीला रङ्ग धारण करता है।

**कान।**—कानमें फाड़ने और सुई गड़नेकी तरह दर्द। श्रवण-शक्ति का घट जाना, कभी कभी रोगी एकाएक बहरा हो जाता है। प्रबल प्रलापाधिकारमें रोगी सङ्गीतकी ध्वनि सुनता है—ऐसा ही मालूम होता है।

**नाक।**—नाकका विसर्पकी तरह फूलना और प्रदाह। नासापुटके ऊपर फुन्सियाँ निकलना। नाकके अगले भागसे दुर्गन्ध आना, नाकमें बहुत ज्यादा परिमाणमें गाढ़ी गोंदकी तरह सर्दी या श्लेष्मा इकट्ठा होता है और वह

नाकके पिछले छेदके सिवा और किसी राहसे नहीं निकलता, नाक बरफकी तरह ठण्डी रहती है।

**मुखमण्डल** |—चेहरा मलिन, पीला और मुर्देकी तरह (मुर्देकी तरह—आर्स, कार्बो-वेज, वेरेट, कैम्फो, क्यूप्रम)। चेहरा फूला, मुखके एक पार्श्वकी सूजन, तेल लगे रहनेकी तरह और चमकीला (नेट्र-म्यूर, सोराइनम, सेलिन)। ओंठसे बिना कष्टके पपड़ी उखड़ती है (आयोड, केलि-कार्ब, केलि-म्यूर, क्रियो, लेक-कैन)। हनुस्थिमें फाड़नेकी तरह दर्द—मलनेपर दर्द या तो दब जाता है अथवा दूसरी जगह चला जाता है (हनु हिलानेपर घटना=फास)। निम्नहनुके नीचेवाली ग्रन्थिका बढ़ना।

**मुख-विवर** |—दांत पर दांत रगड़ना (बेल, हायो, कैल्के, कास्टि, मार्क—निद्रित अवस्थामें=बेल, कैनाब, साइना, हायो, इग्ने, प्लैण्टे)। मसूढ़े के किनारे स्पष्ट नीले रङ्गकी रेखा दिखाई देती है (क्रियो), मसूढ़े फूले, म्लान और उनपर सीसेकी रेखा रहती है। दांत निकलनेके समय काले रङ्गकी हो जाती हैं (ऐ-नाई, मार्क-वाइ, स्टैफाई,—मोह ज्वरमें ऐसा होनेपर=आर्जेण्ट-नाई, क्लोरम)। दांतके ऊपर पीले रङ्गका मल इकट्ठा हुआ करता है (मोह ज्वराधिकारमें=एपिस)। दांत खोखले—क्षयित गर्त, कीड़े लगे, टूटने वाले, खण्ड खण्ड होकर टूट जाते हैं (ऐ-फ्लु, कैल्के, कैल्के फ्लु, कैल्के-फास, इयु-फोर्ब, थूजा)। मुँहका स्वाद मीठा। जीभ,—नीरस, भूरी, उसकी पीठ फटी (एलैन, हायो, रास, स्पाई), हरे रङ्गके लेपसे ढकी, प्रदाहान्वित और फूली (एपिस, मर्क्युरियस), जीभ मानो जड़ हो गयी हैं और हिलायी नहीं जाती, उसमें ऐसा दर्द होता है मानो दांतकी चोट लग गयी है। लारका स्राव,—लार गाढ़ी गोंदकी तरह (बेलिडो, मार्क कोर, फाइटो), पारेके प्रयोगकी वजहसे लारका स्राव (आयोड, कुप्रम, हिपर, हाइड्रैस्ट, नेट्र-म्यू), —वृद्धि=निद्रित अवस्थामें (इपिक, लेक-कैन, मार्क,—बच्चोंको लार गिरती है=कैम्फोरा)। मुँहमें मीठे स्वादकी लार इकट्ठी हुआ करती है (कैमो, फास, पल्स)। मुँहमें फेन पैदा हो जाता है,—विशेषकर बोलनेके समय और इसी कारण मुँहसे बात भी कुछ लड़खड़ाती निकलती है। उपचत या सखा-चेहरा, गन्दे जखम पैदा हो जाना, जीभके अगले भागमें और मुँहके भीतर बैंगनी रङ्गका एक तरहका जखम।

**गलेके भीतर** |—कोई पदार्थ निगलनेकी चेष्टा करनेपर, ऐसा अनुभव होता है, मानो कण्ठनाली सङ्कुचित हो गयी है, पर वह द्रव्य निगलनेकी

बार बार इच्छा होती है। गलेमें ऐसा अनुभव होता है मानो एक गोला चढ़ रहा है (वायु गुल्म=ऐसाफ, इग्ने, मस्कस)। दोनों गल-ग्रन्थियां प्रदाहान्वित और छोटे छोटे फोड़ोंसे ढकी दिखाई देती हैं। गलनलीका उपझिल्ली प्रदाह,—क्षतांशस्थित कोमल झिल्लीके सड़नेका लक्षण पैदा हो जाना, जिह्वामूलके पार्श्ववाले दोनों गह्वर और पश्चान्नासारन्ध्र (नाकका पिछला छेद) में गाढ़ा गोंदकी तरह श्लेष्मा सञ्चित होता है। तरल पदार्थ अनायास ही गलेमें उतर जाता है, पर कड़ी सामग्री निगलनेके समय फिर मुँहमें लौट आता है, भोजनके कई घण्टे बाद अन्ननली और पाकाशयमें जलन हुआ करती है। आक्षेपकी वजहसे कण्ठनालीका सङ्कोचन (कोलचिकम)। गलक्षत—मानो गलेमें जखम पैदा हो गया है या कोई पदार्थ प्रवेश कर गया है। अन्ननलीके पक्षाघातकी वजहसे निगलनेकी शक्तिका न रहना। अन्ननलीमें मानो एक कीड़ा घूम रहा है (सैबाड, जिङ्कम—कण्ठनालीमें मानो एक कीड़ा रेंगता है =पलस, हाइपिर, स्पाइजिलिया)। मांसांकुरमय गलक्षत—बाएँ पार्श्वसे दाहिने पार्श्वमें चला जाता है।

**पाकस्थली**।—तेज़ भूख। अरुचि रोगाधिकारमें ज्वालामयी तृष्णा,—विशेषकर ठण्डे पानीकी। भोजनके कुछ ही बाद तेज भूख पैदा हो जाया करती है (कृमिकी वजहसे होनेपर=मार्क,—भोजनके कुछ ही बाद=सिडोरिनम—भोजनके बाद भी भूखकी निवृत्ति न होना=सिना, फास, कैस्टोर, इको-हाई, लोरो, नक्स-मस)। डकारके साथ मुँहमें मीठा पानी भर आया करता है (लैचनेन्थिस, ऐ कार्बोल)। वमन,—प्रचण्ड शूल-वेदना रोगमें खाया हुआ और बिगड़ा पदार्थ वमन हो आया करता है, सवेरे खाये हुए पदार्थका वमन और सुस्ती मालूम होना, हरित या काले रङ्गका पदार्थ वमन किन्तु पाकाशयके पुराने सर्दी रोगमें अण्डेकी लारकी तरह सफेद रंगका पदार्थ निकलता है। अम्ल-शूल और कब्जियत रोगमें पाखानेकी गन्ध और पुरीष (मल) मिला वमन (ओपियम, बेल, क्युप्रम, नक्स वोम, काइक्का, रैफिनस, थूजा)। पाकस्थलीमें भयानक दबाव और कमरमें दर्द मालूम होना। उपशम=किसी समय सामनेकी ओर और किसी समय पीछेकी ओर झुकनेपर, जोरसे दबाने पर भी उपशम हुआ करता है (स्टैनम)। पित्त या शोणितमय वमन।

**अन्त्राशय**।—प्रचण्ड अन्त्रशूल,—सामनेकी ओरसे पीछेकी ओर प्रबल आकर्षणकी तरह यन्त्रणा—मानो बड़े जोरसे उदर मेरुदण्डकी ओर खिंच रहा

है। उदरके बीचके स्थानमें गड्ढा पड जाता है ( काकुलस, टैवेकम, जिङ्कम ) —मानो नाभि-प्रदेश एक डोरीसे मेरुदण्डकी ओर बडे जोरसे खिच रहा है,— रोगी बहुत विमर्ष हो जाता है। छेदने और सङ्कोचनकी तरह यन्त्रणा, रोगी यन्त्रणासे छटपटाया करता है—रगडने या जोरसे दबानेपर आराम मालूम होता है। उदर पत्थरकी तरह कडा, नाभिके दोनों ओरके पेशी-गुच्छ सङ्कुचित होकर जगह जगह ग्रन्थिमय हो जाते हैं,—रोगीके मनमे चिन्ता पैदा हो जाती है, शरीरमें ठण्डा पसीना हुआ करता है और वह बहुत सुस्त हो पडता है। अन्यान्य प्रदाह ( बेल, कोलचि, लैके, ओपियम, रास, थूजा ),—अन्यान्त्र प्रदेशमें बडी कडी सूजन, बहुत दर्द भरा और उसमें स्पर्श सहन नहीं होता, छोकने, खांसने या शरीर हिलानेपर भी दर्द मालूम होता है। अन्त्रग्रास= आंतमें आंतका घुस जाना ( आर्स, आपि, वेरेट, ऐकोन )—आंतोंमें शूल और मल मिला वमन हुआ करता है। यकृतमें दर्द और अस्त्रकी चोटकी तरह यन्त्रणा। रोगी यकृत प्रदेशको छूने नहीं देता। यकृत और मेरुदण्डमें जलन और उत्ताप मालूम होता है। पहले सामने और इसके बाद पीछेसे यकृतमें शूल बेधनेकी तरह दर्द। यकृतका संकोचन—पहले यकृत बढता है और फिर सङ्कुचित हो जाता है ( ऑरम, आयोड, फास्फोरस )। कामला या पाण्डु-रोग—रोगीकी आँख, शरीरकी त्वचा और पेशाब सभी पीले हो जाते हैं। उदरमें भयानक दर्द पैदा हो जाता है और यह दर्द उदरसे शरीरके चारों ओर फैल जाता है। रातमें उदरमें ऐसी गडबडी मालूम होती है कि रोगी अपने अंग प्रत्यङ्ग आदि चारों ओर फैलाया करता है ( ऐमिल-नाई )। न सिकुडनेवाली बाहर निकली हुई आंत—नाभि-प्रदेशवाली वंक्षणकी आंत या उरु शिखरवाली आंतका बढना। अन्त्र शूलके साथ तलपेटका पक्षाघात।

**मलान्त्र और मल।**—कब्जियत—मल कडा और बडा टुकडे टुकडे या भेडकी मलकी तरह छोटी छोटी गाठमय ( चेलिडो, ओपि )। मलद्वारका आक्षेप या सिकुडने फैलनेकी वजहसे भयानक वेग और यन्त्रणा, कडा और वृहत मल, मल सूखा या मलद्वारकी पेशीमें शिथिलता या पक्षाघातकी वजहसे मलांतमें मल अडा रहता है, गर्भावस्थामें कब्जियत, मलान्त्रमें अधिक परिमाणमें मल सञ्चयकी वजहसे मलका कडापन। उदरामय—मल बदबूदार; पतला, सारमय और पीले रङ्गका या पानीकी तरह,—प्रबल वमन और अन्त्रशूल भी मौजूद रहता है या पानीकी तरह, काले रंगका और बदबूदार।

कामला रोगमें फीका मल। विदारित या फटा फटा मलद्वार। ऐसा मालूम होता है कि मलद्वार जोरसे ऊपरकी ओर खिंच रहा है। मल-द्वार-भ्रंश या काँच निकलना।

**पेशाब**।—लाला-मूत्रान्वित वृक्कक प्रदाह—वृक्कके सङ्कोचनके साथ शूलका दर्द, उदर पीछेकी ओर खिंचा, रोगी दिनों दिन दुबला होता जाता है और बहुत क्षीण हो पड़ता है। मूत्र-विकारसे पैदा हुआ सड़न पैदा करनेवाला मूत्राशय प्रदाह, पेशाब,—बूंद बूंद निकलता है, पेशाब निकलनेमें तकलीफ, मूत्राशयकी शिथिलता या क्षीण सङ्कोचनीयताकी वजहसे मूत्र-स्राव नहीं होता, घोर लाल रङ्गका और बदबूदार पेशाब बूंद बूंद निकला करता है। मूत्र-नालीसे रक्त स्राव।

**पुं-जननेन्द्रिय**।—प्रबल कामोत्तेजना और लिङ्गोच्छ्वास। ध्वजभंग, अण्डकोष ऊपरकी ओर खिंचता है, उसमें खोंचन मालूम होती है। जननेन्द्रिय फूली और प्रदाह युक्त। रमणके बाद भरपूर वीर्यपात नहीं होता।

**स्त्री-जननेन्द्रिय**।—अन्त्रशूलका प्रकोप आरम्भ होनेपर रजस्राव रुक जाता है और प्रकोपके बाद फिर स्राव आरम्भ हो जाता है अथवा दूसरे महीनेके पहले फिर स्राव नहीं आरम्भ होता। आर्त्तवकी अधिकता—स्राव के समय ऐसा मालूम होता है, मानो नाभि-प्रदेश बड़े जोरसे मेरुदण्डकी ओर खिंच रहा है। डिम्बाधारका शोथ ( आर्स, एपिस, आयोड, लेके ), डिम्बाधार के दर्द रोगमें रोगिनी सारे अंगोंको फैलाया करती है। गतार्त्तवा या वयः-सन्धिकाल,—पर्यायक्रमसे काले रङ्गका थक्का थक्का और तरल या लारकी तरह खूनका स्राव हुआ करता है,—वस्तिगह्वर भरा और जरायु आदिका नीचेकी ओर थोड़ा आकर्षण अनुभव होता है। बहिर्भ्रंष्ट योनिके फिरसे संकुचित न होनेके कारण भयानक यन्त्रणा। योनिसे श्लेष्माका स्राव। ऋतु-स्रावके अभाव—की बीमारीमें रोगिनी दिनों दिन रक्त-शून्य और हरित्पांडु रोग ग्रस्त हो पड़ती है। आक्षेपिक बाधक। ऐसा मालूम होता है मानो जरायुमें भ्रूणको पूरी पूरी जगह नहीं मिलती। जरायुका न फैलना, गर्भ-स्राव हो जानेकी आशंका, वेग-रोधका अभाव या मूत्राशयके पक्षाघातकी वजहसे गर्भावस्थामें रोगिनी पेशाब नहीं कर पाती। प्रसवके बादका धनुष्टङ्कार, लाला-मूत्र। शूलका दर्द पैदा हो या न हो, कभी कभी स्तन, जरायु और योनिमें खींचन,

विदारण या संकोचनकी तरह दर्द अनुभव होता है, क्षण भरके लिये दोनो स्तन बहुत कड़े हो उठते हैं, या शूल वेदनाके प्रकोपके समय छोटे हो जाते हैं। स्तनोंका कड़ा हो जाना और प्रदाह। जननेन्द्रियमें स्पर्श ज्ञान बोधको अधिकता। गर्भावस्थामें कब्जियत। स्तनका दूध बहुत थोड़ा और पानीकी तरह।

**श्वासयंत्र।**—स्वरनलीका सकोचन। स्वर तन्तुके पक्षाघातसे उत्पन्न स्वरलोप। श्वासाभाव, शरीर हिलाने या थोड़ा भी परिश्रम करनेपर श्वास-कृच्छ्रता, रोगी सीढ़ी चढ़नेके बाद हाँफने लगता है (सार्सा, सेनेगा मार्क)। स्वरनलीसे बहुत ज्यादा परिमाणमें गाढ़ा, गोंदकी तरह, स्वच्छ या पीली आभा लिये हरे रंगका और थक्का थक्का कफ निकलता है। सूखी आक्षेपिक या शरीर को हिला देनेवाली खाँसी, खाँसनेपर पीव भरा कफ निकला करता है। खाँसनेपर खून भी निकलता है, फेफड़ेसे खून आता है। हृत्पिण्ड प्रदेशमें छींकनेके शब्दकी तरह सों सों शब्द सुन पड़ता है। कलेजा धड़कना—सीढ़ी चढ़ने या दौड़नेके समय। हृत्पिण्डकी गति बहुत तेज।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—सर हिलानेपर गर्दनके पिछले भागसे दोनों कानों-तक ऐसा दर्द होता है मानो जकड़ रखा है। कमरमें दर्द—घटना—कभी सामनेको ओर और कभी कभी पीछेकी ओर झुक जाने पर, पीठमें, कमरमें और दोनों अंस-फलकोंके बीचमें नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द। मेरुदंडका टेढ़ापन (रे-पाई, फास)। सोनेके समय उरु-शिखरमें खोंचन मालूम होती है। जघन-सन्धि तथा हाथ और पैरकी सन्धियाँ सब सुन्न-सी मालूम होती हैं। वृद्धि—सीढ़ी चढ़नेके समय। बाहु और दोनों हाथोंमें दर्द और आक्षेपिक संचालन या गति। हाथपर व्रणकी तरह उद्भेद निकला करते हैं। हाथकी पीठ (करभ), बाहु, और पैरकी पोटलीके ऊपरकी शिराएँ सब फूल उठती हैं। दोनों पैरोंमें, उरुके पेशीमय अंशमें भयानक दर्द,—विशेषकर सन्ध्याके समय और रातमें। उरुके पिछले भागका स्नायु शूल या श्टध्रसी,—चलने पर रोगी बहुत सुस्त हो पड़ता है और पेशियाँ सब एकके बाद दूसरी पतली होती जाती है (ओनियम येकोर—प्रमेहके बादवाले श्टध्रसी रोगमें बाएँ पैरकी शीर्णता=यूजा)। जंघाकी पोटलीमें ऐंठन होती है। चरण फूले। पैरका बदबूदार पसीना। रातमें पैरके अंगूठेमें बहुत दर्द हुआ करता है। हाथ पैरोंमें दर्द, यह रातमें बढ़ जाता है और रगड़नेपर घट जाया करता है। मत्यग सब ऐसे क्षीण मा ्म होते हैं,

मानो पक्षाघात हो गया हो—विशेषकर दाहिना अंग हाथ और पैर बरफकी तरह ठण्डे, पसीना बिलकुल ही नहीं होता।

**सार्वाङ्गिक ।**—पक्षाघात—सूचनावस्थामें बुद्धिमें विकार, कम्पन, अकड़न वगैरह प्रकट होते हैं या स्थूल स्नायुमार्गमें तेज शूल बेधनेकी तरह दर्द अनुभूत होता है, रोगवाला अंश दुबला और शीर्ण हो जाया करता है, मणिबन्ध या कलाईमें पक्षाघातकी वजहसे हाथ निस्तेज भावसे झूल पड़ता है। पुराना मृगी-रोग—आक्षेप पैदा होनेके पहले दोनों पैर भारी और सुन्न मालूम होते हैं, जीभ फूल उठती है और आक्षेपके बाद बहुत समयतक स्थायी मस्तिष्ककी जड़ता मालूम होती है। इससे पैदा हुए लक्षण सब धीरे धीरे पूर्णता प्राप्त करते हैं, कभी कभी कुछ समयके लिये अन्तर्द्धान हो जाते हैं और कई दिन बाद फिर पैदा हो जाते हैं।

**निद्रा ।**—दिनमें बहुत औंघाई—यहाँतक कि कभी कभी रोगी बात करता करता सो जाता है। मोहावस्था और शरीरकी शिथिलताके साथ सरमें चक्कर आना। उदरके सिकुड़ने और फैलनेकी वजहसे रातमें नींद न आना। सोता सोता चौंक उठता है। रातमें शय्यामें सोकर नाना प्रकारकी भाव-भंगी दिखाता है। निद्रित अवस्थामें बकता है। कामोद्दीपक सपने और निद्रितावस्थामें लिङ्गोच्छ्वास।

**वृद्धि ।**—छूनेपर, शरीर या रोगवाली जगह हिलानेपर, मानसिक परिश्रमसे, दाहिने पार्श्वमें सोनेपर (खाँसी और पेट फूलना), बाईं करवट सोनेपर कलेजा धड़कना, रातमें कुहरेभरा या आंधी-पानीका जल-वायु लगनेपर और बहुत आदमीसे भरे घरमें रहनेके समय।

**उपशम ।**—जोरसे दबाने और रगड़नेपर, विश्रामके समय, सोनेपर, पीछेकी ओर देह टेढ़ी करनेपर, सामनेकी ओर देह दोहरा लेने या टेढ़ी करनेपर, हाथ पैर फैलानेपर और निर्मल वायु लगनेपर।

**सम्बन्ध ।—प्रतिविष या दोषघ्न ।**—ऐसिड-सल्फ, ऐलू, ओपि, प्लेट, ऐल्यूमिन, आर्स, ऐसिट-क्रूड, बेल, कक्यु, [illegible] लाई, नक्स, पेट्रोल, जिङ्क।

**अनुकूल-सम्बन्ध ।**—आर्स, बेल, मार्क, ओपि, सिपि, साइलि।

**सदृश।**—ऐल्यू, आर्स, बेल, लाई, नेट-नाइट्रि, नक्स, ओपि, ऐ फास, प्लेट, पोडो, पल्स, ओलियेम-जेकोर, जिङ्कम।

**तुलनीय।**—कब्जियत, काना, बेगनकी तरह मल—ओपियम, प्रलाप—बेलाडो। मस्तिष्ककी कोमलता—जिङ्कम। अर्शकी उग्रता—लेकेसिस। मूर्च्छावायु—इग्ने सि, लेके। स्मृति-दौर्बल्य—ऐनाका। गन्ध या आघ्राणमें भ्रम होना—ऐनाका।

**शक्ति।**—तृतीय दशमिकसे ३० या २०० शततमिक क्रम तक।

**क्रियाका स्थायित्व।**—२० से ३० दिन।

---

## पोडोफिलम पेल्टेटम।

### (PODOPHYLLUM PELTATUM)

**दूसरा नाम।**—मे ऐपेल, मैण्ड्रेक।

***प्रस्तुत प्रक्रिया।***—मूल, गाछ और पके फलसे अर्क तैयार होता है। इसके सारांशको पोडोफाइलिन कहते हैं।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—यह नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—अन्त्ररोग, ऋतु-बन्ध, गुह्यद्वारका अपने स्थानसे हटना, दमा, पैत्तिकता, श्वासनली प्रदाह, मोतियाबिन्दु, बच्चोंकी विसूचिका, आँखके सफेद अंशका जखम, दाँत निकलनेके समयकी बीमारी, अतिसार, रक्तामाशय, बाधक, अजीर्ण रोग, खाद्य आदिके अपव्यवहारके कारण अजीर्ण रोग, ज्वर, पेट फूलना, ओकाई आना या वमनेच्छा, पित्ताश्मरी, पाकाशयकी सर्दी, गलगड, अर्श, सर-दर्द (पित्ताधिक्यकी वजहसे), हृत्पिंड का दर्द, मस्तिष्कमें जल सञ्चय रोग, सविराम ज्वर, कामला, सफेद रंगका दाग, यकृतकी बीमारी, चक्षु-प्रदाह (आँख उठना); डिम्बाधारमें दर्द, अर्बुद और सुन्न हो जाना, हृत्कम्पन, फेफड़ेका प्रदाह, गुह्यद्वारका प्रदाह, मूत्राधार सुखशायिका ग्रन्थिका प्रदाह, रजभंग, पाकाशयका प्रदाह, आँख मिटमिट करना, बार बार सङ्कोचन, स्वादमें गड़बड़ी या विभ्रम, क्षयम, जीभमें जलन, आमवात, जरायु-भ्रंश या जरायुका अपने स्थानसे हटना, हुप खाँसी (कुकुर खाँसी), कृमि इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—उदरामय, बालविसूचिका और असली विसूचिका प्रभृति और अंत्राशयके सर्दीसे उत्पन्न रोगमें इसकी उपकारिता प्रसिद्ध है। पित्त प्रधान धातु-विशिष्ट रोगी जो अकसर, विशेषकर पारेके अपव्यवहारके कारण पाकाशय और अंत्राशयकी बीमारियाँ भोगा करते हैं, उनके लिये यह विशेष उपयोगी है। नीचे इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण लिखे जाते हैं:—(१) विमर्ष भाव, रोगी समझता है कि उसे कोई कठिन रोग होगा या उसकी मृत्यु पास है, जीवनसे विढ्ष्णा। (२) सर दर्दके बाद पतले दस्त आना और पतला पाखाना हो जाने बाद सर दर्द—इसी तरह पर्यायक्रमसे हुआ करता है या शीत ऋतुमें सर-दर्द और गर्मीमें पेटकी बीमारी। (३) दाँत निकलनेके समयकी नाना प्रकारकी बीमारियाँ—बच्चा रातमें अस्फुट शब्दोंमें अपनी तकलीफ प्रकट करता है और दाँतपर दाँत घसा करता है, मसूढे पर मसूढा रगडनेका अत्यन्त आवेग या आग्रह। बच्चेका माथा गर्म और वह एक ओरसे दूसरी ओर अपना माथा हिलाया करता है। (४) बहुत प्यास—प्रत्येक बार बहुत ज्यादा परिमाणमें पानी पीनेका आग्रह प्रकट करता है। (५) चरणमें, पैरकी पोटलीमें और उरुमें बार बार यन्त्रणाजनक ऐंठन और बिना किसी तकलीफके पानीकी तरह पाखाना हुआ करता है, (६) यन्त्रणा-रहित विसूचिका या बाल-विसूचिका। (७) मलका पतलापन—दीर्घ काल-स्थायी,—बहुत सवेरे आरम्भ होकर दिनभर पाखाना होने बाद सन्ध्याके समय स्वाभाविक बँधा पाखाना हुआ करता है, बहुत सुस्ती या उदर और मलान्त्रमें अवसन्नता मालूम होना। (८) बच्चोंका उदरामय—दाँत निकलनेके समय या प्रत्येक बार भोजनके बाद, बच्चेका शरीर धोने या उसे स्नान करानेके समय, मल—कीच भरे जलकी तरह, बच्चेका कपड़ा भेदकर बहने लगता है, ओकाई आया करती है। मल—हरे रङ्गका, पानीकी तरह बदबूदार और परिमाणमें बहुत ज्यादा, बड़े वेगसे निकलता है, या सफेद खड़ियाकी तरह सफेद रङ्गका या माडकी तरह, अजीर्ण, पीला और चावल के चूरकी तरह उसमें तली जमती है। पाखाना होनेके पहले या पाखाना होनेके समय मलान्त्र या गुह्यद्वार स्थान भ्रष्ट हो जाता है। (९) वमन—दीर्घकालस्थायी, भयानक पाकाशयका दर्द और वमन होकर पाकाशय शून्य हो जाने बाद ही कुछ देरतक वमनका वेग मौजूद रहता है और इसी वजहसे द्वादश अँगुलि नामक अंत्रपर रोगका आक्रमण होकर पित्त

और रक्तका वमन हुआ करता है। (१०) जरायु भ्रंश,—कोई भारी चीज उठाने या ऊँची जगहसे कोई चीज उतारनेकी वजहसे या मलके कड़ापनके कारण जरायुका अपनी जगहसे हट जाना, अथवा प्रसवके बादका जरायु-भ्रंश, इसके साथ ही जरायुका पूरा पूरा सङ्कोचन न होना। (११) गर्भावस्थाके प्रथम कई महीनोंतक रोगिनीको केवल पाकाशय दबाकर सोनेपर आराम मिलता है। (१२) रोगी हमेशा अपने यकृत प्रदेशको मला करता है और उसीपर हाथसे धीरे धीरे आघात करता है। (१३) दाहिने डिम्बाधारमें दर्द और चैतन्य या बोधहीनता और यह दर्द दाहिने उरुकी राहसे नीचे चला आता है। (१४) अल्पवयस्का युवतियोंका ऋतुरोध। (१५) ज्वर,—दिनके ७ बजनेके समय प्रकोप पैदा होनेके आरम्भमें—शीत या उत्तापावस्थामें रोगी लगातार बका करता है, स्वेदावस्था (पसीना होनेवाली अवस्था) में रोगी सो जाता है। (१६) कण्ठके भीतर, दाहिनी ओर, डिम्बाधार, दाहिना कोख,—वगैरह शरीरके दाहिने पार्श्वपर ही इसका प्रकोप अधिक दिखाई देता है। (१७) बच्चोंका अन्त्रशूल—बहुत ही यन्त्रणादायक,—उदर पीछे या भीतरकी ओर खिंचा रहता है।

## लक्षणावली।

**मन।**—ज्वरको शीतावस्थामें रोगी एकदम होशमें रहता है परन्तु बोल नहीं सकता (टेरेण्टियुला—जीभके स्पन्दनकी वजहसे),—यह भूल जाता है कि *क्या बोल रहा था* (आर्निका, हाइपिरिकम, केलि-ब्रोमेटम, केलि-नाइट्रिकम)। रोगी एकदम अभिभूत हो पड़ता है। उसे ऐसा मालूम होता है, मानो जल्द ही कोई कड़ी बीमारी होगी अथवा उसकी मृत्युमें अब अधिक विलम्ब नहीं है (ऐको, एपिस, लैक-डिफ्लो, कैनाब-इन, पेट्रोल, फाइटो, साइलि), जीवनसे *वितृष्णा* (ऐण्टि-क्रूड, अरम, लैक-कैन, लैक-डिफ्लो, लैके, रास, साइलि, थूजा)। ज्वरके शीत और उत्तापावस्थामें लगातार प्रलाप बका करता है (ऐगार, कैनाब, कोकेइन, जेलसि, ग्लोन, हायो, लैके, लैचनैन, ओलि, पैरिस, पाइरोजेन, स्ट्रिका, ष्ट्रैमोन, थिरिड),—*बोखार छूटनेपर पहलेकी बातें उसे बिलकुल ही याद नहीं रहतीं।*

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना—घरके बाहर स्थिर होकर खड़े रहने पर (काकुलस), सामनेकी ओर गिर जाना चाहता है (नेट्रम्यू॰, ग्रैफ,

साइलि ) और भवोंमें भार मालूम हुआ करता है, तथा पाकाशयिक या पित्तान्वित रोगमें सरमें चक्कर आना। बेहोश कर देनेवाला सर-दर्द,—दोनों कनपटियाँ मानो बिध रही हैं—इस ढङ्गका दर्द—दबानेपर आराम मालूम होता है ( लैकेसिस, पल्स, गुयायेक, मिनियेन, लाई )। दोपहरके पहले कनपटोमें दबाव मालूम होता है और ऐसा अनुभव होता है, मानो उसकी दृष्टि टेढ़ी पड़ जायगी। आँखोंमें ऐसा ही खिंचाव मालूम होता है। आँखोंमें चारों ओर अन्धेरेसे ढका मालूम होता है ( केलि-नाई, आइरिस ) और इसके बाद माथेमें क्षण भरके लिये दर्द पैदा हो जाता है,—सरके पिछले भागके ऊँचे अंशमें अधिक,—और वहाँसे गर्दनकी राहसे दोनों कन्धोंमें फैल जाता है। उपशम=निर्जन अन्धकारमय स्थानमें ( बेल, साइलि )। सोये रहनेपर और सो लेनेपर ( जेल्स, ग्लोन )। दाँत निकलनेके समय माथा बहुत गर्म मालूम होता है और शिशु लगातार एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्वकी ओर माथा हिलाया करता है ( बेल, हेलिबो )। रह रहकर ललाटमें इस ढङ्गका दर्द मानो शूल गड़ रहा है। ( लैके ) इसी-तरहसे दर्दकी वजहसे रोगी को बाध्य होकर आँखें बन्दकर लेनी पड़ती है। सवेरेके समयका सर-दर्द, चेहरा तमतमाया और लाल हो उठता है। सवेरे दोनों कनपटियोंमें टपक हुआ करती है, आँखमें दर्द मालूम होता है और उनसे गर्म आँसूओंका स्राव हुआ करता है। ललाट देशका सर दर्द—ज्वरभाव मालूम होता है। ललाट और आँखोंमें बहुत सूखापन मालूम होता है। ठण्डे पानीसे धोनेपर थोड़ी देरके लिये घट जाता है। पाकाशय और अन्त्राशयकी बीमारी प्रतिचिह्न, मस्तिष्ककी उत्तेजना, बच्चा रातमें बार बार दाँतसे दाँत और मसूड़ेसे मसूड़ा घसा करता है ( फाइटो, कैल्के, सिना ), निद्रित अवस्थामें लगातार उ' आह किया करता है, दोनों आँखें आधी बन्दकर सोता है, तथा उसका माथा पसीनेसे तर हो जाता है। दाँत निकलनेके समय निद्रित अवस्थामें बच्चेका मस्तक पसीनेसे तर हो जाता है पर उसका शरीर ठंडा मालूम होता है। सर दर्द और उदरामय पर्यायक्रमसे पैदा हुआ करता है ( ऐलो ),—शीत ऋतुमें सर-दर्द और ग्रीष्म ऋतुमें उदरामय पैदा हो जाया करता है।

आँख ।—आँखोंका प्रदाह,—आँखोंमें भयानक यन्त्रणा और भार मालूम होना और शिराएँ सब खूनसे भर जाती हैं। ... आंख जखममें भरा और आँखोंमें बहुत अधिक रक्त-सञ्च-

आंखें करकराती और दर्द किया करती है, उसमें भार मालूम होता है। आंखका कोना रगड़नेके कारण, श्लेष्माकी वजहसे आंखोंका प्रदाह—सवेरे बढ़ना।

**मुख-मण्डल।**—नाक उठी और पतली मालूम होती है। चेहरा मुर्देकी तरह, रक्त-शून्य और उजला। निचला हनु झूल पड़ता है।

**मुख और गलेके भीतर।**—बड़ा ही कष्टकर दांत निकलना,—रातमें बच्चा निद्रित अवस्थामें अस्पष्ट यन्त्रणा सूचक शब्द किया करता है और दांतसे दांत या मसूढ़ेसे मसूढ़ा घिसा करता है ( साइक्यूटा, सिना, सिकेलि, स्ट्रैमोनियम ), दांतसे दांत या मसूढ़ेसे मसूढ़ा घसनेका अत्यन्त आग्रह ( फाइटो ), बच्चेका माथा बहुत गर्म रहता है और वह तकियेपर लगातार माथा हिलाया करता है ( एपिस, बेल, हेलिबो—रह रहकर माथा तकियेसे उठ जाता है=स्ट्रैमो )। दांत निकलनेके समय बच्चेको सर्दी और खांसी हो जाती है, वायु मार्गमें श्लेष्मा या बलगम सञ्चित होता है, वह बाल-विसूचिका या मस्तिष्कमें जलसञ्चय रोग द्वारा आक्रान्त हुआ करता है ( एपिस, हेलिबो, सल्फ, ऐपोसिनम-केनाब )। सवेरे रोगीके दांत सब सूखे श्लेष्मासे लिपटे रहते हैं। आस्वादन शक्तिका लोप हो जाना,—खट्टी और मीठी चीजका प्रभेद नहीं समझ सकता। सवेरे मुख-विवर और जीभ सूखी मालूम होती है ( मैग-कार्ब, पल्स, स्पाइजि )। गलक्षत—दर्द कानके भीतरतक फैल जाया करता है ( लैक-कैन, लिथिया-कार्ब )। दर्द तालुमूलके दाहिनी ओरसे आरम्भ होकर बाईं ओर फैल जाता है ( एरम-ट्राई, लाई, सिनेपिस-नाइग्रा,—लगातार करवट बदलता है=लैकेसिस, सेबाडिला ), वृद्धि=तरल पदार्थ निगलनेके समय ( केवल लार निगलनेके समय दर्द अनुभूत होता है=सिनेप-नाई,—निगलनेके समय आराम मालूम होता है=कैलि-बाई ) और सवेरे ( कैल्के-फास, सिस्टस-कैनाड, सिनेब, फार्मिका )। जीभ—सफेद, कोमल, रोएंकी तरह, श्लेष्मासे लिप्त और कटु-स्वाद पैदा करनेवाली ( ऐसिड-म्यूर, नक्स, सिपिया ), या सफेद, सरस, दांतके चिन्हसे भरी ( चेलिडो, मार्क, रास-टक्स ), कभी कभी सूखी और पीली, रातमें रोगीके मुंहमें बदबू रहती है—रोगी स्वय उसे अनुभव करता है। गलगण्ड ( म्यज्ञिया, लैपिस-ऐल्बस, आयोड )। कण्ठमें श्लेष्मा घर घर किया करता है ( ग्रेफ, एरम-ड्रैकण्टियम, कास्टि, ऐसिड-टार्ट, कैलि-बाई )। सवेरे मुंहमें बहुत ज्यादा परिमाणमें श्लेष्मा जमा रहता है।

नींद खुलनेपर मुँह और जीभ सूखी मालूम होती है। स्तन पीनेवाले बच्चे की माताके मुँहका जखम।

**पाकस्थली।**—प्रबल प्यास, प्रत्येक बार बहुत ज्यादा परिमाणमें पानी पीनेका आग्रह प्रकट करता है ( ब्राई, सिफि; एक चमाच पानी पीता है= आर्स )। खाद्यसे उदासी, रुचि नहीं रहती, खाद्य पदार्थकी गन्धसे घृणा पैदा हो जाती है ( कोलचि, कक्यु, इपिक—खाद्यकी बात याद आते ही घृणा पैदा हो जाती है=सिङ्कोना, आर्स )। थोड़ा-सा खानेपर भी पेट भर जाता है, फिर अधिक खानेकी इच्छा नहीं होती ( कार्बो-ऐन, लाई, टिलिया, सल्फ—ऐसा मालूम होता है, कि न जाने कितना खा लिया है=ऐग्रि-क्रूड, क्रिया, पडस, रियुम, रास )—भोजनके कुछ ही बाद मिचली पैदा हो जाती है और वमन हुआ करता है। परिवर्तनशील भूख—कभी बिलकुल ही नहीं रहती, और कभी राक्षसी भूख पैदा हो जाती है (सिना, क्युरारी, लैके, ऐ-नाई)। ज्वरके समय परिमित प्यास रहती है। भोजनके बाद खाये हुए पदार्थकी कै,—पदार्थोंका स्वाद खट्टा मालूम होता है, गर्म खट्टी डकार, भोजनके एक घण्टा बाद खाये हुए समस्त पदार्थ वमन कर देता है और इसके बाद ही तेज भूख लगती है। डकार सड़ी गन्ध-भरी। बालकोंके अतिसार रोगमें बार बार ओकाई आती है। बच्चा दूधकी कै कर देता है और वमन के समय उसका मलद्वार बाहर निकल पड़ता है, मुँहका स्वाद कड़वा और बदबूदार और खाये हुए पदार्थ आदिका वमन, गाढ़ा पित्त और खूनकी कै, गर्भावस्थामें वस्तिगह्वरके भीतरवाले यंत्रोंमें खून अधिक संचय होता है। छातीमें जलन, मुँहमें पानी भर आना ( मुँहमें=आर्स, नक्स, फास ) और पाकाशयमें उत्ताप मालूम होता। ओकाई आनेपर, पाकस्थलीके प्रबल संकोचनकी वजहसे रोगी चिल्ला उठता है। मिचली और वमनकी वजहसे माथा बहुत भारी मालूम होता है। रोज तीसरे पहर अम्ल होता है, और पाकस्थलीमें बहुत बेचैनी और तकलीफ मालूम हुआ करती है। पाकाशय और अंत्राशयमें दर्द मालूम होता है—उसे छूने या हिलानेपर दर्द अधिक होता है। उदरोर्ध्व-प्रदेश शून्य और अवसादयुक्त मालूम होता है पर भूख नहीं रहती। कैलोमेल या पारा सेवनकी वजहसे पैदा हुआ अजीर्ण रोग, पीछे दर्द मालूम होता है और कीचकी तरह पाखाना हुआ करता है। भयानक तकलीफकी वजहसे रोगी सोया सोया जाग उठता है।

बाद भोजन कर लेनेपर पाकस्थलीमें ऐसी जलन हुआ करती है, मानो भाफ उठ रही है (ऐग्नियियस-टियु)। ठण्डे पानीसे पाकाशयिक लक्षण बढ़ जाते हैं और उनमें दबाव और बेचैनी मालूम हुआ करती है। गर्भवती रमणियोंको केवल पेट दबाकर सोनेपर आराम मिलता है (ऐसिड-ऐसेट)।

**अन्नाशय** |—उदराध्मान,—पेटमें दर्द और स्पर्शका सहन न होना तथा दाहिनी कोखमें पूर्णता अनुभव होना (ऐकोन, बार्बेरिस, इयुपेट-पाफो,—पित्तस्थली प्रदेशमें लगातार अस्पष्ट वेदना=बैप्टि, लेप्टैण्ड्रा, फाइटो,—यकृत, प्रदेशमें जलन=केली कार्ड, मार्क)। यकृत प्रदेशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द,—विशेषकर भोजन करनेके समय। बहुत अधिक पित्त-सञ्चय होता है और यकृत बहुत रोग प्रवण (रोगी हो जानेवाला) रहता है,—उसमें जभी तभी दर्द हुआ करता है। रोगी बराबर अपने हाथसे यकृत प्रदेशको रगड़ा और हिलाया करता है। यकृतकी निष्क्रियताकी वजहसे कामला रोग (ऐ-बेन, हाइड्रैस्ट, लैके, लिडम)। दाहिनी कोखमें मरोड़की तरह दर्द और उत्ताप मालूम होना। पित्ताश्मरी पैदा होनेकी सम्भावना और कामला रोग,—पाकस्थली तक फैल जानेवाला दर्द और बहुत मिचली। यकृतमें रक्त-सञ्चयकी अधिकता मिला कामला रोग,—यकृत भारी, स्पर्श सहन नहीं होता और दर्द भरा मालूम होता है। पर्यायक्रमसे पैदा होनेवाला मलका कड़ापन और उदरामय, आध्मान वायुकी अधिकताकी वजहसे उदर इतना फूल उठता है, मानो फट जायगा। रात बीतनेपर सूर्योदयके बाद उदरमें दर्द आरम्भ हो जाता है, सामनेकी ओर देह टेढ़ी करनेपर, सेंकनेपर और रोगवाला पार्श्व दबाकर सोनेपर घटना, चित्त होकर सोनेपर बढ़ना। उदरमें मरोड़की तरह दर्द मालूम होना। इसके साथ ही उदरकी पेशियाँ सब भीतरकी ओर खिंचा करती हैं (प्लम्ब),—पहले तो रातके १० बजनेके समय और इसके बाद सबेरे ५ बजेसे ८ बजेतक दर्द बना रहता है,—सीसकशूल (ओपियम, प्लम्बम)। दिनमें रह रहकर अन्त्राशयमें दर्द पैदा हो जाया करता है, घटना=हाथसे रोगवाला अंग दबानेपर। उर्द्ध वाही स्थूलान्त्रमें हुड़हुड़ गुड़गुड़ शब्द हुआ करता है। मध्य स्थूलान्त्रमें आवाज या गड़गड़ाहट—तीन बजनेके समय दर्द होनेपर पतला पाखाना हुआ करता है। दाहिने पुट्ठेमें तेज दर्दकी वजहसे रोगी हिल नहीं सकता,—विशेषकर गर्भावस्थाके अन्तके कई महीनोंमें। उदरमें उत्ताप मालूम होना और पाखानेका वेग।

**मलान्त्र और मल।**—पेटमें, पेटकी पोटलीमें और उरुमें बहुत तेज ऐंठन होती है,—इसके साथ ही यन्त्रणा रहित पानीकी तरह मल निकलता है ; यंत्रणा-रहित मारात्मक विसूचिका और बालातिसार उदरामय,—बहुत पुराना,—सवेरे पैदा होनेवाला,—दिनभर दोपहरके पहले काला पतला पाखाना होनेबाद सन्ध्याके समय स्वाभाविक सार मल बँधा पाखाना हुआ करता है ( ऐलो ), पाखाना होनेपर रोगी सुस्त हो पड़ता है या उदर और मलान्त्र शून्य और क्षीण अनुभूत होती है। बच्चोंका पतला पाखाना,—दाँत निकलनेके समय, भोजनके बाद और बच्चेको धोने या नहलानेके समय पतला पाखाना होता है, कीचड़ भरे पानीकी तरह मल बच्चेके वस्त्रको भेद कर निकल पड़ता है ( ऐ-बेन्जो ), बार बार खाली ओकाई आया करती है। उदरामय, मल हरे रङ्गका, सड़ी गन्ध भरा और बहुत ज्यादा ( कैल्के-आस्ट्रि ), बड़े वेगवान सोतेकी तरह बाहर निकलता है ( गैम्बो, जेट्रोफा, फास, थूजा, क्रोटन ), कभी मल खड़ियाकी तरह सफेद, माड़की तरह ( कोलचि, हेलिबो, ऐलो ), अजीर्ण खाये हुए पदार्थ मिला ( सिङ्कोना, फ़ेरम ) और पीले रङ्गका चावलके चूरकी तरह उसमें तली जमती है, पाखाना होनेके पहले या पाखाना होनेके समय मलान्त्रका अपने स्थानसे हट जाना ( इग्नेशिया, गैम्बो, ऐ-म्यू, सिपिया )। खाने पीने बाद ही पतले दस्त आने लगते हैं ( पीने बाद=आर्जेण्टम-नाइ, आर्स, क्रोटन, सिकेलि, ट्राम्बिड—भोजन करते करते ही पाखानेका वेग=फ़ेरम )। उदरामयका बढ़ना=गर्मी के दिनोंमें ( ब्राइ )। उदरामयमें कभी कभी पाखाना बहुत बदबूदार हुआ करता है, आममय और खून मिला मल, काले रङ्गका केवल सवेरे—या कभी कभी अलकतरेकी तरह ( लेप्टान्ड्रा, ब्रोम, सोरिन, स्क्विला, स्ट्रैमोन ) या रङ्ग बदलनेवाला ( पल्स )। पाखाना होनेके पहले—एकाएक वेग, जोर की कलकल आवाज, मानो पेटमें पानी हिल रहा है, पेटमें भयानक दर्द या दर्द बिलकुल ही न होना, बहुत मिचली, मलद्वार भ्रंश। पाखाना होनेके समय,—मलद्वारका अपने स्थानसे हटना, पेटमें दर्द या दर्द न होना, नितम्बमें बहुत दर्द, ऐसा मालूम होता है, मानो जननेन्द्रिय आदि बाहर निकल पड़ेगी, बदबूदार वायु निकलना, प्रबल कूथन। पाखाना हो जाने बाद,—मलद्वारका अपने स्थानसे हटना, सुस्ती, पीठकी राहसे ऊपरकी ओर उत्तापका फैलना, अंत्रशूल या पेटका दर्द बन्द नहीं होता, उदर और मलांत्रमें क्षीण भाव,

मलद्वारमें स्पर्श सहन न होना, मानो जखम हो गया है। भीतरी मसेका बढ़ना। प्रत्येक बार पाखाना फिरनेपर एक इञ्चके लगभग मलनाली बाहर निकल पड़ती है। छींकने या चित्तके उत्तेजित होनेपर भी इसी तरह मलनाली निकल पड़ती है। बवासीरका बाहरी मसा—खूनी बवासीर हो या न हो। बोतलसे दूध पीनेवाले बच्चेकी कब्जियत ( कालिन्सो, ऐल्यू ), मल सूखा और दूर होकर बाहर निकलता है ( मैग-म्यूर )। पुराना उदरामय—सवेरे बढ़ना ( कोलि-बाई, नेट्र-सल्फ, फास, सल्फ, रातमें बढ़ना = आर्स, चायना, पल्स, वेरेट )। हरे रङ्गका पानीकी तरह मल ( डालका, ग्रैटी मैग कार्ब, पल्स—काले रंगका पानीकी तरह = आर्स, केलि-बाई, वेरेट। पीले रंगका पानीकी तरह = एपिस, चायना, क्रोटोन, डालका, हायो )। सवेरे बिना तकलीफके पतला पाखाना होना ( रियुमेक्स क्रुसस, सल्फर )।

**पेशाब।**—पेशाब परिमाणमें बहुत घट जाता है ( क्रियो )। मूत्र-रोध ( हेलिबो, लोरी = ज्वराधिकारमें मूत्ररोध = कैक्टस )। गर्भावस्थामें रातमें बार बार पेशाब होता है। रातमें निद्रितावस्थामें अनजानमें पेशाब हुआ करता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—बाएँ डिम्बाधारमें सुन्न कर देनेवाला दर्द मालूम होना, उरुकी राहसे निम्न-गामी उत्ताप मालूम होना,—खासकर गर्भावस्थामें तीसरे महीने। डिम्बाधार प्रदेशमें दर्द, विशेषकर दाहिने डिम्बाधारमें ( एपिस, बेल, आयोड, पैलेडियम )। दाहिने डिम्बाधारसे दर्द उरुकी राहसे नीचे उतरता है, दाहिना पैर फैला देनेपर बढ़ना। यह दर्द कभी कभी ऊर्द्ध गामी होकर कन्धे तक चला जाता है। डिम्बाधारके अर्बुदके भीतरसे दर्द कधेतक चला जाता है। पाखाना होनेके समय ऐसा मालूम होता है, मानो जरायु आदि जननेन्द्रियाँ बाहर निकल पड़ेंगी ( जरायु आदि, जननेन्द्रियका नीचेकी ओर खिचना = बेल, लिलियम-टाई, सिपि, क्रियो, लैक-कैन, नेट्र-कार्ब )। जरायुका अपने स्थानसे हटना या जरायु-भ्रंश,—भारी चीज उठाने या झुककर खड़े होकर बहुत ज्यादा परिश्रम करनेके कारण, प्रसवके बाद नितम्ब प्रदेशमें दर्द मालूम होता है और ऊर्द्ध-गामी स्थूलांत्रमें आवाज सुन पड़ती है, मलद्वार भ्रंश और मनका कड़वापन मौजूद रहता है। युवतियोंके रजोरोध रोगमें तलपेट और नितम्ब प्रदेशमें नीचेकी ओर प्रबल खींचन अनुभव होती है, मानो कमर

नहीं सकता या बोलता बोलता भूल जाता है, कि क्या कहना चाहता था (टियुक्रि)। उत्तापावस्थामें,—प्यास मौजूद रहती है। जाड़ा रहते ही उत्ताप आरम्भ होता है, सरमें तेज दर्द और बहुत प्यास ; रोगी बहुत बकता है,—लगातार बोला करता है (कार्बो वेज, लैके), और उत्ताप चरमावस्थामें पहुँचनेतक ऐसा ही रहता है और प्रलाप प्रकट हो जाता है, उत्ताप जब बहुत बढ़ जाता है, तब रोगी सो जाता है। इसके बाद पहलेकी बात कुछ भी याद नहीं रहती और शरीरमें बहुत अधिक पसीना हुआ करता है। पसीने वाली अवस्थामें इतना ज्यादा पसीना होता है, कि खड़े होनेपर यह पसीना हाथकी अँगुलीसे चूता रहता है, माथा और दोनों पैर गर्म मालूम होते हैं, पसीनेवाली अवस्थामें रोगी सो जाता है और सर दर्द घट जाता है। रोगी की देह ठण्डे पसीनेसे तर हो जाती है। रोगीको अपने मुँहकी दुर्गन्धसे घृणा मालूम होती है (अपने मुँहकी बदबू अनुभव नहीं करता=पल्स)।

**वृद्धि।**—छूनेपर, रोगवाला अङ्ग हिलानेपर, चलनेपर, सीढ़ी चढ़ने पर, पैर आदि सीधा करनेपर, परिश्रम करनेपर, सवेरे प्रातःकालमें ७ बजनेके समय, रातमें, घरके बाहरकी हवा लगनेपर, शरीर धोनेके समय, पीने या भोजन करनेके बाद और खट्टे रसीले फल और दूध पीनेपर, निगलनेके समय, पाखाना होनेके पहले, समय और बाद।

**उपशम।**—रोगवाली जगह मल देनेपर, रगड़नेपर, सोनेपर, चट होकर सोनेपर और शय्यापर सोयी हुई अवस्थामें हाथ पैर आदि फैलानेपर और गर्म कपड़ेसे शरीर अच्छी तरह ढकनेपर।

**सम्बन्ध, प्रतिविष या दोषघ्न।**—ऐ-लैक्टिक, कोलोसिन्थ, लेप्टेन, मर्क, नक्स-वोम।

**अनुकूल सम्बन्ध।**—कैल्के, इपिका, नक्स-वोम, सल्फ। प्रतिकूल—नमक।

**सदृश।**—ऐ-नाईट, इस्कूल-हिप, ऐलो, एपिस, आर्निका, ब्राई, चेलिडो, कोलचि, कोलिन्सो, हेलिबो, आइरिस, लेप्टे — नाई, पल्स, सल्फ, वेरेट, पीने या खाने बाद पतले — ऐलो, डिजिट, लाइको, स्टेफ, x

**तुलनीय।**—सवेरेके समयका उदरामय=सल्फ, ब्राई, नेड्र-सल्फ। पीली आभा लिये हरा। बदबूदार मल=केमो। शिशु विसूचिका=विरेट्रम, मलाच भ्रंश (काँच निकलना)—ऐलो, नक्स, सिपिया, वेल, रूटा। भोजन के बाद ही अतिसार—ऐलो, आर्स चायना, लाइको। उत्तेजनाके कारण सरदर्द—एपिफेगस। जीभ मानो जल गयी है=सेंगिविन। तलपेटमें मानो कोई सजीव पदार्थ है=क्रोकस। खाये हुए पदार्थकी कै=सलफर। अतिसार और डिम्बाशयमें दर्द=कोलो।

**शक्ति।**—निम्नक्रमसे उच्च और उच्चतम शततमिक क्रम। बालातिसार रोगमें पोडो फिलमका प्रयोग होनेपर ३० से १००० क्रमसे उत्कृष्ट लाभ दिखाई देता है।

**क्रियाका स्थायित्व।**—३० दिनोंतक स्थायी रहती है।

---

## पोलिगोनम पङ्कटेटम।
## (POLYGONUM PUNCTATUM)

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—समूचे पौधेसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है,—पलकोंका प्रदाह, शूल, खाँसी, अतिसार, रक्तामाशय, बाधक, मूत्रकृच्छ, पामा, मृगी, प्रमेह, पथरी, अर्श, हृत्पिण्डकी बीमारी, स्वरनालीका प्रदाह, हृक्क प्रदाह, स्नायुशूल, अण्ड-कोष प्रदाह, मूत्राधार मुखशायी-ग्रन्थिका प्रदाह, गृध्रसी, फोड़ा, जखम इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—यह दवा औरतोंकी ऋतु-स्राव न होना, रमण-आलिङ्गनकी इच्छा न होना, डिम्बाधारमें रक्त-सञ्चय वगैरह नाना प्रकारकी बीमारियोंमें उपयोगी है। इसका प्रधान लक्षण है,—(१) उरु-शिखर प्रदेशमें और नितम्बमें दर्द हुआ करता है और वस्ति-गह्वरमें भार और ऐसा मालूम होता है, मानो जकड़ गया है। (२) पुट्ठेमें, विशेषकर दाहिने पुट्ठेमें मानो फाड़नेकी तरह यन्त्रणा। (३) बायें पार्श्वमें या बायें अगमें लक्षणोंकी अधिकता। (४) रोगी अगमें पर्यायक्रमसे शीत और उत्ताप

अनुभव होना। (५) मुखमण्डलके बायें पार्श्वमें जब तकलीफ या दर्द बेतरह बढ़ा हुआ रहता है, उस समय दाहिना पार्श्व ठण्डा मालूम होता है। (६) उदरोर्द्ध-प्रदेशमें शीत और वक्षमें जलन, दोनों ही एक साथ अनुभव होता है। (७) दोनों पैरोंमें जलन होते होते एकाएक वे ठण्डे हो जाते हैं। (८) सुस्ती, कम्प और शीतका स्पर्श सहन न होना। (९) वातकी वजहसे पामा-कच्छु और उससे बहुत तेज उत्तेजना मालूम होना। (१०) एकाएक ऐसा मालूम होता है, मानो माथेकी खोल निकली जाती है। (११) आँतोंमें मानो केवल तरल पदार्थ है—ऐसा मालूम होना। (१२) दोनों उरु-शिखर मानो आपसमें कसकर जुड़े हुए हैं। (१३) दोनों पैरोंके भीतरसे मानो बिजली प्रवाहित हो रही है। (१४) वस्त्र आदिका भार शरीरमें बेचैनी पैदा कर देता है। (१५) सोनेपर सरके पिछले भागमें दबाव मालूम होता है, सरमें चक्कर आया करता है और दृष्टि अस्पष्ट हो जाती है। (१६) बिछा-वनसे उठनेपर एकाएक सरके पिछले भागमें दर्द मालूम होता है। (१७) झुकनेपर कानमें दर्द पैदा हो जाता है और पीछेकी ओर माथा झुकानेपर कानका दर्द घट जाया करता है। इसका दर्द अस्त्र-वेधने, कतरने, टपककी तरह, बेधने जैसा, स्थान बदलनेवाला और बिजलीकी तरह एकाएक पैदा हो जाया करता है।

## लक्षणावली।

**मन।**—बहुत विषन्नता और उत्तेजना-प्रवणता। संसारमें किसी तरहका भी सुख नहीं दिखाई देता, किसी तरहका भी परिवर्त्तन अच्छा नहीं मालूम होता और मृत्युसे बहुत भय मालूम होता है।

**मस्तक।**—बायीं कनपटी या शंख-देशमें टपककी तरह तेज़ दर्द। ऋतुके समय माथेमें दबाव और बहुत ज्यादा स्पर्श कातरता अनुभव होती है। एकाएक उठनेपर सरके पिछले भागमें और आँखोंमें दर्द। सर-दर्द—जल-वायुके स्पर्शसे बढ़ना और हल्की गर्म हवा [illegible] मालूम होना। एकाएक ऐसा मालूम होता है, मानो [illegible] जाते [illegible] बहुत उत्तेजना मालूम होती है और बहुत [illegible] करती है।

**आंख।**—चक्षु-गोलकमें दर्द, पलकोंमें सूखापन मालूम होना। आँख खोलनेपर, सोनेपर पलकोंका प्रबल सिकुड़ना और फैलना, माथा शून्य और चारों ओर अंधेरेमें ढका मालूम होता है।

**कान।**—कर्ण-पटहका प्रदाह। एकाएक कर्ण-पटहमें एक तरहको आवाज होकर, क्षण भरके लिये श्रवण-शक्ति गायब हो जाती है। माथेको झुकानेपर कानमें तेज़ दर्द मालूम होता है और पीछेकी ओर माथा झुकानेपर दर्द घट जाता है। तर जलीय वायुमें कानमें नाना प्रकारकी बीमारियाँ पैदा हो जाती हैं।

**मुखमण्डल आदि।**—चेहरेके बायें पार्श्वमें तेज दर्द—बाईं कनपटीतक यह दर्द चला जाता है और कभी कभी माथेका समूचा बायाँ पार्श्व वेदनाक्रान्त हो जाया करता है। चेहरेके बायें पार्श्वमें बहुत तेज़ दर्द और उत्ताप मालूम होना, वृद्धि—शीतल या जलीय वायु लगनेपर। चेहरेके बाएँ पार्श्वमें दर्द बहुत बढ़ जानेपर दाहिनी ओर शीतलता मालूम होती है। मुँहमें शीत लगनेपर दाँतोंमें बहुत तेज़ दर्द पैदा हो जाता है। जीभपर पीला लेप चढ़ा रहता है और वह फूली मालूम होती है और जिह्वामूलसे उदरोर्द्धप्रदेश तक जलन हुआ करती है। बहुत ज्यादा गर्म लारका स्राव—परन्तु उससे मुँहका सूखापन दूर नहीं होता। गलेमें सूखापन, उत्ताप और जलन—ऐसा मालूम होता है, मानो त्वचा क्षय हो रही है। कण्ठकी ग्रन्थियाँ सब फूली मालूम होती हैं—जलीय वायुमें बहुत बढ़ जाया करती है।

**पाकस्थली।**—सर्व-ग्रासी भूख या कभी भूख बिलकुल ही नहीं रहती। खाये हुए पदार्थ आदि स्वादहीन मालूम होते हैं। ठढापानी पीनेका बहुत आग्रह पर पानी पीते ही मिचली पैदा हो जाती है। (ऐपीसिन, आर्स)। ऐसा मालूम होता है, मानो मिचली सूक्ष्मान्त्रसे पैदा हो रही है और उदरमें सर्दी मालूम होती है। अम्लरोग। पाकाशयमें मानों एक बहुत भारी चीज है—ऐसी अनुभव होना। पाकस्थलीमें जलन। सर-दर्द और वक्षमें जलन रोगमें पाकस्थलीमें ठण्डक मालूम होना। पाकस्थली पर वस्त्र आदिका भार अच्छा नहीं मालूम होता—बेचैन कर देता है।

**अन्त्राशय।**—पाकाशय और अन्त्राशयमें जलन और उत्ताप मालूम होना। बहुत आध्मानकी वजहसे पेट बहुत फूल उठता है और शूलका दर्द आरम्भ हो जाता है। आंतोंमें छेदने, अस्त्राघात करने या मरोड़नेकी तरह

यन्त्रणा और हुडहुड कलकल शब्द,—मानो अन्त्रमण्डली केवल तरल पदार्थों से भरी हुई है और वह तरल जलीय पदार्थ मानो बहकर ऊपरकी ओर चढ़ रहा है और इसीलिये मिचली और ओकाई आती है और कमरमें दर्द होकर बड़े वेगसे मल निकला करता है। तलपेट, मलावमें और मलद्वारमें दर्द मालूम होना। बायें पुट्ठे की ग्रन्थिमें टपक मालूम होती है।

**मलाव्र और मल।**—बहुत ज्यादा परिमाणमें मल निकलनेपर मलद्वारमें उत्तेजना पैदा हो जाती है। बहुत वेग देनेके बाद आम मिला, माड की तरह मल निकलता है ( ऐलो, पोडो )। मल,—पीली आभा लिये हरे रङ्गका, या मल कड़ा और थक्का थक्का या काले रङ्गका और पाखाना हो जाने पर मलद्वारमें जलन पैदा हो जाती है। पाखानेका वेग और बदबूदार आध्मान या वायु निकलना ( ऐलो, रोबिनिया, काइक्का, माइरिका, ओस्मियम )। कभी कड़ा मल और पतला मल पर्यायक्रमसे हुआ करता है। मलद्वारके भीतर चारो ओर ऊँची नीची और खुजलानेवाली सूजन हो जाती है अर्थात शिराओंके फूलनेकी वजहसे ऐसा मालूम हुआ करता है। अर्श,—खुजली और जलन। मलद्वारमें खुजली।

**पेशाब।**—सर्दी लग जानेके कारण मसानेका प्रदाह ( बहुत देरतक गीले वस्त्र पहननेकी वजहसे पैदा हुआ=केलि-कार्ब )। मूत्रबहानलीसे मूत्राशयतक छेदनेकी तरह दर्द ( बार्बेरिस, शिश्नतक=केन्थिरिस )। प्रमेह रोगमें और पेशाबके समय भयानक यन्त्रणाकी वजहसे रोगी चिल्लाता और रोता है ( बैन्य, थूजा ),—रोगी प्रायः कुछ भी खाना नहीं चाहता, उसे अच्छी तरह नींद नहीं आती और ४।५ दिनोंमें ही रोगी दुबला हो जाता है। पेशाब करनेके समय मूत्राशय-ग्रीवा सिकुड़ी हुई-सी मालूम होती है। ऐसा भाव बहुत देरतक रहता है। मूत्रकृच्छ्र। पेशाब करनेके समय मूत्राधार सुख शायिका ग्रन्थिमें धकधक किया करता है और बहुत जलन मालूम होती है। बार बार बहुत ज्यादा परिमाणमें निर्मल, फीका या सूखे घासके रङ्गका पेशाब होता है।

**पु०-जननेन्द्रिय।**—पेशाबके समय अण्डकोष, कोषरज्जु, और मूत्राशय द्वारमें दर्द। शिश्नके द्वारपर और लिङ्गमणि अर्थात सुपारीके चारों ओर खुजली और पेशाबका वेग। सेढ़ुत्वक या लिगावरण ... दर्द और खुजली अनुभव होना। बायें अण्डकोषमें ...

होना,—यह दर्द कोषरज्जु तक चला जाता है और कभी कभी दाहिना कोष और कोषरज्जुमें भी फैल जाता है। रमण-शक्तिका ह्रास और वीर्य क्षय,—कभी कभी रमणके अन्तमें लिंगमणिका प्रदाह पैदा हो जाता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—रमण या आलिंगनकी इच्छा बिलकुल हो न होना (नेट्र म्यू, पेट्रोल, फास, सिपि)। यदि सङ्गमके लिये स्वामी पासमें जाता है तो रमणी डर जाती है और उत्तेजित भाव प्रदर्शन करती है। उरु-शिखर और कमरमें दर्द हुआ करता है और वस्तिगह्वरमें बहुत भार और ऐसा मालूम होता है मानो जकड़ गया है। ऋतु—प्रकट नहीं होता या नाना प्रकारकी बीमारी या यन्त्रणाके साथ विलम्बसे प्रकट हुआ करता है, स्राव बहुत ज्यादा। धीरे धीरे स्राव होता है और बदबू। डिम्बाधारमें अधिक रक्त सञ्चय होना, पुट्ठेके स्थानपर फाड़नेकी तरह दर्द,—विशेषकर दाहिने पुट्ठेमें। *योनिमें जलन। प्रदर,—स्राव कषाय और त्वचाको क्षय करनेवाला* तथा जखम पैदा करनेवाला। स्तनमें बेधनेकी तरह दर्द और स्पर्श बिलकुल ही सहन न होना, सूजन और बेदर्द भरे मालूम होते हैं। दोनों उरु शिखर मानो आपसमें एक दूसरेकी ओर खिंच रहे हैं—ऐसा अनुभव होना।

***श्वासयन्त्र।**—कलेजा फाड़ डालनेवाली खाँसी,—यह जलवायुके परि-*वर्त्तनसे बढ़ जाया करती है। दाहिने पृष्ठ फलकके नीचे तेज दर्द (चेलिडो, पोडो),—यह दर्द वक्ष और उदरोर्द्ध-प्रदेश तक चला जाता है। वक्षगात्र में हृत्पिण्ड जोर जोरसे धक्का देता है और गलेकी दोनों धमनियोंमें टपक हुआ करती है। गट्टोंके पास दबाव और टपक मालूम होती है। बाएँ वक्षमें छेदनेकी तरह दर्द। उदरोर्द्ध प्रदेशमें सर्दी मालूम होनेके साथ वक्षमें जलन और बेधनेकी तरह दर्द।

**वृद्धि।**—सर्दी लगने पर जरायुके परिवर्त्तनमें और सामनेकी ओर माथा झुकानेपर।

**उपशम।**—उत्ताप लगनेपर और पीठेकी ओर माथा झुकानेपर।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—ऐसेरम, कोलोफिलम, सिनिसियो, जेनथक साइलिम, पेट्रोल, प्लम्ब, नेट्र-म्यू।

तुलनीय।—खांसी उदरामय—रियुमेक्स, गलेमें जलन—कैप्सि, नींद खुलनेपर सर दर्द—लैकेसि। चलता फिरता दर्द—पल्स, सङ्गमसे अनिच्छा—नैट्रम, प्लेटिनम।

शक्ति।—मूल अर्क और प्रथम दशमिक क्रम।

---

## पोलिपोरस पाइनिकोला।
## ( POLYPORUS PINICOLA )

दूसरा नाम।—पाइन ऐगारिक। बंगके छत्तोंका उद्भेद विशेष।

प्रस्तुत-प्रक्रिया।—ताजे इकट्ठे किये हुये उद्भिदसे अरिष्टके रूपमें तैयार होता है।

उपयोगिता और आभास।—पोलिपोरस-आफसिनेलिस, बोलेटस लेरिसिसके साथ बहुतसे लक्षणोंमें इसका सादृश्य है। सरमें दर्द, पीले रङ्गकी जीभ, लगातार मिचली उदरके ऊपरी प्रदेशमें खाली मालूम होना, कब्जियत का लक्षणवाले सविराम ज्वरकी एक लाभदायक दवा है।

सम्बन्ध।—तुलनीय।—बोलेटस-लेरिसस, ऐगरिकस।

शक्ति।—मूल अरिष्ट और निम्न क्रम।

---

## पापुलस कैण्डिकेन्स।
## ( POPULUS CANDICANS )

दूसरा नाम।—बाम आफ गिलिड।

प्रस्तुत-प्रक्रिया।—रेजिन भरी फुनगीसे मूल अरिष्ट प्रस्तुत होता है।

उपयोगिता और आभास [illegible] ग्री सर्दी, कर्कश आवाज़, यहाँतक कि स्वर लोप लक्षणकी एक अच्छी [illegible] चकत्ते, श्लैष्मिक झिल्लीमें जलनके लक्षणमें इससे वि[illegible] की जाती है।

**ह्रास-वृद्धि।**—पोने खानेके बाद, ऋतु स्राव होनेके पहले, नींदके बाद, हिलने डोलनेसे बढ़ना, गरमके प्रयोगसे घटना।

**सम्बन्ध।—दोषघ्न।**—रास-टक्स।

**तुलनीय।**—सेलिक्स।

**शक्ति।**—मूल अरिष्ट।

---

## पापुलस ट्रमुलायडस।
## ( POPULUS TREMULOIDS )

**दूसरा नाम।**—एसपेन पपुलस।

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—छालके भीतरकी झिल्लीसे अरिष्ट बनाया जाता है।

**उपयोगिता और आभास।**—पेट फूलना, खट्टी डकार, उल्टी, मिचली आदि लक्षण, अजीर्ण रोग, पेशाब करनेके समय बहुत ज्यादा कूथनका दर्द, श्लेष्मा, पीब भरा पेशाब वगैरह लक्षण, मूत्राशयमें प्रदाह रोगमें लाभदायक है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—नक्स, चायना, कार्बस-फ्लोरिडस, कैनाबिस, कैन्थरिस, यह कैनाबिस और कैम्फरके बाद बहुत लाभ करता है।

**शक्ति।**—मूल अरिष्ट,—१६, ६।

---

## प्राइम्यूला आबकान्का।
## ( PRIMULA OBCANCA )

**दूसरा नाम।**—प्रिम रोज।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता।**—त्वचाके ऊपर इसकी विशेष क्रिया दिखाई पड़ती है। इस दवासे बायें अङ्गकी अपेक्षा दाहिने अङ्गपर बहुत ज्यादा हमला होता है। खुजली, विसर्पकी तरह सूजन, रातमें बढ़ना, एकजिमा या खसड़ा, चर्म्म उद्भेदसे पीब जाना, छालेकी तरह उद्भेद वगैरह चर्म्म रोगोंकी एक बढ़िया दवा है।

## प्रूनस स्पाइनोसा।
## ( PRUNUS SPINOSA )

**दूसरा नाम।**—ब्लेक थार्न।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—खिलनेवाले फूलकी कलीसे अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है,—भूख न लगना; उदरी, स्तनमें दर्द, आँखोंमें स्नायुशूल, मूत्राधारका प्रदाह, शोथ, मूत्रक्लेश, कर्णशूल, आँखकी बीमारी, अन्धापन, हृत्पिण्डकी बीमारी; अन्त्र वृद्धि, प्रदर, रजसाधिक्य, जरायुसे खूनका स्राव, दाँतका दर्द, मोच खाना इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—उदरी और हृद्रोगमें इसका बहुत अधिक लाभ दिखाई देता है और इसका प्रधान लक्षण यह है, कि रोगी बार बार दीर्घ-निश्वास ग्रहण करता है और उसे ऐसा मालूम होता है, कि उसकी साँस अँटती नहीं है,—मानो साँस उदरके ऊपरी प्रदेशमें (वक्षोदर मध्यस्थ पेशीके नीचे) तक नहीं पहुँचती या वहांतक जाकर फिर नीचेकी ओर नहीं जाती। नाना प्रकारकी आँखकी बीमारियोंमें भी यह विशेष लाभदायक है। इसका दर्द बाहरकी ओर दबाने या भीतरसे बाहरकी ओर बेधने की भाँति होता है और इसी तरहका दर्द माथा, आँख, नासामूल और कान में मालूम हुआ करता है। दाँतोंमें ऐसी तकलीफ होती है, मानो वे जड़ छोड़कर ऊपर उठते जाते हैं। वक्षमें मरोड़ या मोच खानेकी तरह दर्दकी वजहसे श्वास रुक जाना चाहता है, ऐसा दर्द होता है मानो बाईं गुल्फ-सन्धि मोच खा गयी है, वक्षमें अकड़न और सुई गड़नेकी तरह दर्द, उदरमें आध्मानकी अधिकताके कारण मूत्राशयके ऊपर दबाव मालूम होना और मूत्राशय इस तरह जकड़ जाता है, कि रोगी तकलीफसे सामनेकी ओर टेढ़ा होकर दोहरा-सा हो जाता है। भयानक यन्त्रणादायक मूत्रकृच्छ्रता,—एका-एक पेशाबके प्रबल वेगकी वजहसे रोगीको दौड़कर पेशाब करनेके लिये जाना पड़ता है, पर लिङ्गमणि तक पेशाब जाकर लौट आ[illegible] मानीमें भयानक दर्द पैदा हो जाता है, वेग आते ही यदि [illegible]

तो मूत्राशयमें वेधनेकी तरह तेज दर्द मालूम होता है, नियमित समयसे बहुत पहले ही रजःस्राव होता है—स्राव बहुत अधिक हुआ करता है और ७/८ दिनोंतक स्थायी रहता है, स्राव बहुत पतला और पानीकी तरह, प्रदर,—स्राव बहुत सुस्त करनेवाला और वस्त्र आदिमें पीला दाग पड़ता है, इस की द्वारा शरीरके बाये अंगकी अपेक्षा दाहिने अँगपर रोगका आक्रमण अधिक हुआ करता है। इसके अलावा, नीचे लिखे कई लक्षण भी इसके प्रकृतिगत लक्षण हैं:—सर दर्द रोगमें ऐसा मालूम होता है मानो मूर्द्धा देशमें किसी काष्ठ फलकका कोना गड रहा है, या मानो धूप लगनेके कारण पैदा हो गया है (ग्लोन,—माथेमें इस तरहकी गर्मी और सरमें चक्कर मालूम होता है मानो धूपमें जल गया है)। ऐसा अनुभव होना, मानो भीतरसे कोई एक कांटे-द्वारा माथेकी खोल उठानेकी चेष्टा कर रहा है। ललाटके दाहिने पार्श्वसे एक तेज दर्द पैदा होकर बिजलीकी तरह मस्तिष्कको भेदकर सरके पिछले भागमें जा पहुँचता है। दाहिने चक्षुगोलकमें दर्द, मानो इस आँख का भीतरी अंश उखाड़ लिया जायगा। ऐसी तकलीफ मानो चक्षुगोलक दबाया जा रहा है और एक दूसरेसे अलग किया जा रहा है (सर दर्दके समय ऐसा बोध होता है, मानो बाईं आँख मरोड़ खा रही है—पाप्युलस, केफिड्रकेन्स)। ऐसी जलन मालूम होती है, मानो जीभ जल गयी है। पुट्ठेके स्थानपर भीतरसे नीचेकी ओर दबाव,—मानो आँत उतर आयगी। रोगी हाँफता या लम्बी साँस छोड़ता है। जैसा कि अनगिनती सीढ़ियाँ चढ़कर किसी ऊँची जगहपर पहुँचनेपर होता है। पृष्ठतल अकड़ा मालूम होता है,—मानो चोट लगनेकी वजहसे ऐसा हो गया है। दाहिने हाथका अंगूठा मानो मोच खा गया है—इसी तरहके दर्दके कारण कलम नहीं पकड़ सकता। ऐसी तकलीफ मानो बायीं गुल्फमें मोच आ गयी है। दोनों पैरोंमें बेचैनी मालूम होती है और इसी वजहसे रोगी बहुत देरतक एक भावसे नहीं रह सकता। पैरके अंगूठेकी पहली सन्धिमें ऐसा दर्द मानो सन्धि खिसक गयी है। केवल निद्रित अवस्थामें चेहरेमें पसीना होता है। चक्षुचिकित्सा-विशारद डा० एलेन तथा डा० नार्टनके मतसे पलकोंका स्नायुशूल वगैरह नाना प्रकारके रोगोंमें और दोनों आँखोंके विभिन्न अंशोंके प्रदाहकी यह एक प्रधान दवा है। उनके मतसे यह केवल दर्द ही नहीं दूर करता बल्कि प्रदाहकी गति रोक देता है और दृष्टिकी अस्पष्टता दूर कर दिया करता है।

## लक्षणावली।

**मन।**—बहुत अधिक चित्तकी चंचलताकी वजहसे रोगी किसी भी तरह एक स्थानपर और एक भावसे अधिक देरतक नहीं रह सकता। (पाइपर-मिथ), लगातार इधर उधर घूमा करता है, श्वासमें तकलीफ मालूम होती है और थोडे ही परिश्रमसे हाफा करता है। हमेशा विमर्ष, उदास और चिड़चिड़ा भाव प्रकट करता है। किसी तरह भी मानो सन्तुष्ट न हो।

**मस्तक।**—बहुत दबावके कारण मानो माथा दो टुकडे हो जायगा। ऐसी तकलीफकी वजहसे रोगी पागलकी तरह हो जाता है। माथेकी हड्डीके नीचे बहुत दर्दकी वजहसे ऐसा मालूम होता है मानो कोई एक कीलसे भीतरसे ठेलकर माथेकी खोल उखाड फेंकनेकी चेष्टा कर रहा है (ऐसा दर्द मानों खोपडी उड जायगी=क्षेपटि, ऐक्टिया, कैमो, कोबाल्टम, इयुका)। ऐसी यंत्रणा मानो माथेमें बहुत धूप लग गयी है (धूप लगनेकी वजहसे सर दर्द =ग्लोन, लेके, नेट-कार्ब,—ऐसा दर्द मानो माथा धूपसे जल गया है और सरमें चक्कर=पप्युलस, केण्डिवेन्स)। ललाटके दाहिने पार्श्वमें तेज दर्द पैदा होकर बिजलीकी लहरकी तरह मस्तिष्क भेदकर, सरके पिछले भागमें जा पहुँचता है (केनाब-इन), ललाटमें चिलक मारनेकी तरह दर्द मस्तिष्क भेदकर पीछेकी ओर दौड जाता है। रोगी चलनेके समय कभी पीछे और कभी सामनेकी ओर डगमगाया करता है (टिलिया-इ्रि, स्ट्रेमोन)। दाहिनी कानपटीके ऊपरी अंशके भीतरसे ऐसा दर्द पैदा हो जाता है, मानो बाहरकी ओर धक्का दे रहा है और वहाँसे वह ललाट फलकमें चला जाता है, दबाने पर दर्द बढता है। झुनीझुनीके जैसा दर्द,—दाहिनी कानपटीसे दाहिने कानमें जाकर कर्णशूल (कानका दर्द) पैदा कर देता है। मूर्द्धादेशके दाहिने पार्श्व में मानो एक काठका टुकडा बिध रहा है—इस ढङ्गका बेधने जैसा दर्द। सर के पिछले भाग और कपालके पिछले भागके भीतरसे ऐसा दर्द मालूम होना मानो ठेल रहा है।

**आंख।**—दाहिने चक्षुगोलकमें दर्द,—मानो उसका भीतरी अंश उखाड लिया जायगा। अस्पष्ट दृष्टि (फा[illegible]ाइ, कोलोसिन्थ, कोलचि, लेक-येन)। पलकोंका स्नायुशूल (ऐ[illegible] [illegible]),—दोनों चक्षुगोलक मानो जोरसे दबाए जा र[illegible] [illegible] अलग हो

रहे हैं इस ढंगका दर्द, तेज़ घिसनेकी तरह दर्द आँख भेदकर मस्तिष्कमें फिर प्रवेश कर जाता है, या आँखके चारों ओर फैल जाता है, कानके पीछे दर्द पैदा होकर आँखमें चला जाता है, वृद्धि=हिलानेपर और घटना=विश्रामसे। दाहिनी आँखमें ऐसा दर्द मानो आँख निकल पड़ेगी। निचली पलक और पलकके किनारे खुजली।

**मुख-विवर।**—दांतमें बहुत तेज़ उखाड़नेकी तरह दर्द या इस ढंगका दर्द मानो कोई दांतको जड़से दांतको ऊपर उठा या उखाड़ रहा है—विशेषकर मुँहमें कोई गर्म चीज़ लेनेपर (कैमो)। दांतमें एक तरहकी कभी न जा सकनेवाली गड़बड़ी मालूम होना, दांतपर दांत रगड़नेकी इच्छा होती है और ऐसा करनेपर दर्द घट जाया करता है (सिङ्को स्टैफ)। जीभमें सुई गड़नेकी तरह दर्द और जलन,—मानो दग्ध हो गया है (आइरिस, वेरेट-विर, सोराइन),—भोजनके समय चणभरके लिये दबा मालूम होता है (भोजनके समय दग्धकी तरह अनुभव होना=इग्ने) और भोजनके बाद, फिर वैसाही मालूम हुआ करता है। जीभपर मोटा सफ़ेद श्लेष्माका लेप चढ़ा दिखाई देता है (ऐग्नि-क्रूड, हायो, आइजि, वेरेट-विर)। निद्रित अवस्थामें केवल चेहरेमें पसीना निकलता है।

**पाक और अन्नाशय।**—कभी कभी भोजनके लिये बैठनेपर भूख मालूम होती है (सिङ्कोना), पर दो एक ग्रास खाते ही भूख बन्द होकर तृप्ति हो जाती है (लाइ)। सभी पदार्थों से अरुचि और लगातार मिचली और उदरामय। पाकाशयमें आध्मानकी अधिकताकी वजहसे पेट फूल उठता है और श्वासमें तकलीफ़ पैदा हो जाती है। उदरी,—पेशाब थोड़ा और कब्जियत,—गाँठ गाँठ मल बड़े कष्टसे निकलता है। यकृत प्रदेशमें दर्द। प्रचण्ड आक्षेपिक अन्त्रशूल,—यन्त्रणाकी वजहसे रोगी चित होकर या करवट सो नहीं सकता और बहुत धीरे धीरे चलनेके सिवा घूमघाम भी नहीं सकता। सामनेकी ओर छाती झुकाए रहनेपर आराम मालूम होता है। ऊपरी पेट या उदरके दाहिने पार्श्व में दबावकी तरह शूलका दर्द,—रातमें भी यह दर्द हुआ करता है। उदरमें नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्दकी वजहसे श्वास-प्रश्वासमें व्याघात पैदा हो जाता है। उदरका शोथकी तरह फूलना, रुचिका लोप हो जाना, पेशाब थोड़ा होना और कड़ा गाँठ गाठ मल क्रष्टसे निकलता है। इस तरह चलना पड़ता है, कि पेट न हिले नहीं तो

पेशाबकी तकलीफ बढ़ जाती है। आँतोंमें रुका आध्मान वायु मूत्रस्थलीके ऊपर दबाव डालता है या चांपता है इसी वजहसे मूत्राशय चिपक जाता है और रोगीको बाध्य होकर झुक कर चलना पड़ता है। आध्मान वायुके दबाव की वजहसे मूत्राशय जकड़ जाता है और रोगी तकलीफसे सामनेकी ओर टेढ़ा होकर दोहरा जाता है। दाहिने पुट्ठेके स्थानपर वेधनेकी तरह दर्द और ऐसा दर्द मानो भीतरसे धक्का दे रहा है।—मालूम होता है मानो आँत उतर पड़ेगी ( गुयायेक, लाई, नक्स ), तलपेटकी दाहिने पार्श्वमें गासेमें मानो एक पानी भरी थैली है, इस तरहका कुल कुल शब्द होता है। दाहिने पुट्ठेके प्रदेशमें बहुत तकलीफ देनेवाला सुई गड़नेकी तरह दर्द,—हाथसे दबानेपर घट जाता है।

**मलान्त्र और मल।**—मलद्वारके एक इंच ऊपर मलान्त्रके दाहिने अंशमें मानो कोई कड़ी चीज़का कोना गड़ रहा है, इस ढंगका दर्द। उदरके दाहिने पार्श्वमें जल-संचय रोगमें एकाएक एक दिन रातमें मलद्वारसे बहुत ज्यादा बदबूदार पानी निकलकर फूलन और भार घट जाता है। मल बहुत कड़ा, गाठ गाँठ और बड़े कष्टसे निकलता है। उदरामय, पेटमें बहुत दर्दके साथ बहुत ज्यादा परिमाणमें पतला सार मल निकलता है, या आममय मल निकला करता है। पाखाना हो जानेबाद ऐसा मालूम होता है मानो मलद्वार फट गया है और उसमें नमक लग गया है, इसी ढंगकी जलन हुआ करती है। कुत्तेके मलकी तरह कड़ा सँकरा मल रह रहकर निकलता है और उस समय इतनी तकलीफ होती है, कि रोगी चिल्ला उठता है, बैठनेके समय उदर चिपक जाता है और बुलबुले फूटनेकी तरह आवाज हुआ करती है। कड़ा पाखाना होनेपर मलद्वारसे खून निकलने लगता है।

**पेशाब।**—मूत्राशयमें प्रबल सङ्कोचन या कूथन। प्रति १५ मिनिटका अन्तर देकर अनुभूत होता है इसीलिये, रातमें नींदमें व्याघात हो जाता है। मूत्राशय द्वारावरोधक पेशीमें जलन। पेशाबके वेगके साथ मूत्राशय और मूत्रमार्गमें जलन और कुटकुटाहटकी तरह दर्द, मूत्रमार्गमें मानो जखम हो गया है, इस तरहके दर्दकी वजहसे रोगी अपने शिश्नपर हाथ लगानेका साहस नहीं करता। पेशाबका वेग पैदा होते ही यदि पे[illegible] तो मूत्राशयमें वेधनेकी तरह तेज दर्द अनुभूत होता है। [illegible] प्रबल वेगकी वजहसे रोगीको दौड़कर पेशाब [illegible]ने

पेशाब लिङ्गमुण्ड तक आकर लौट जाता है, उस समय मूत्रमार्गमें भयानक दर्द पैदा हो जाया करता है। मूत्रकृच्छ्रता, पेशाब करनेके समय रोगीको बाध्य होकर बहुत वेग देना पडता है। पेशाबकी धार सूतकी तरह पतली और निकलनेके साथ मलका वेग मालूम होता है। पेशाब भी दो भागों में विभक्त होकर निकलता है, मानो पेशाबके द्वार दो हों। पेशाब चमकीला पीले रङ्गका, उसमे सफेद तली और कभी कभी आकाशकी तरह नीले रङ्गका होता है। पेशाबका वेग प्रबल,—पेशाब लिङ्गमुण्ड तक आकर उसमें भयानक सिकुडना फैलना और यन्त्रणा पैदा हो जाती है, उसके साथ ही मलाशयमें प्रबल सङ्कोचन। पेशाब मूत्राशयसे मूत्रनालीमें प्रवेश करनेपर क्षण भरके लिये आराम मालूम होता है। आक्षेपिक मूत्ररोध, पेशाब करनेकी चेष्टा करनेपर मूत्रनालीमें भयानक जलन होती है। मूत्रनालीमें ऐसा दर्द मालूम होता है, मानो त्वचा क्षय हो गयी है या खाल उधड गयी है, विशेषकर छूनेपर।

**जननेन्द्रिय।**—शिश्न शिथिल और छोटा हो जाता है और मेढ्रत्वक सिकुडा रहता है। मुष्कत्वकमें बहुत ही आराम देनेवाली। खुजली, खुजलाते ही घटना। ऋतु—असमयमें प्रकट होता है और स्राव बहुत ज्यादा, बहुत देरतक ठहरनेवाला और पानीकी तरह तरल, सुस्त कर देनेवाला प्रदर,—स्राव त्वचाको क्षय करनेवाला और वस्त्रमें पीला दाग पडता है (ऐलम, क्रियो, सिपि, थूजा)। आधेसे लेकर दस सप्ताह तक योनिसे नित्य खून निकला करता है—स्राव जितना ही अधिक दिन स्थायी होता उतना ही पानीकी तरह हुआ करता है। डिम्बाधारमें सुरसुरी होती है और खुजली पैदा हो जाती है—खुजलाने, मलनेपर भी नहीं घटता है।

**श्वासयन्त्र।**—कण्ठ-स्वर कर्कश और भग्न। श्वास ग्रहण करनेके समय वायुनलीमें खुजलानेकी वजहसे खाँसी पैदा हो जाती है। सांस रोकनेपर फिरसे खाँसी पैदा हो जाती है। खाँसनेपर वायुनालीमें साँय साँय शब्द होता है, वक्षगह्वरके निम्नांशमें दबाव या भार अनुभव होनेकी वजहसे श्वास प्रश्वास रुकता है। रोगी इस तरह श्वास प्रश्वास लेता है, मानो हाँफ रहा है और बार बार दीर्घ श्वास ग्रहण करनेकी इच्छा होती है और रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसकी सांस अटती नहीं है, मानो उदरोर्द्ध प्रदेशतक आकर अड जाता है और उससे उसकी तृप्ति नहीं होती। स्वर बहुत क्षीण

और बोलनेमें वक्षमें दर्द मालूम होता है। उदरोर्द्ध प्रदेशमें पूर्णता और उदराध्मानके साथ वक्षोस्थिके नीचे दर्द और श्वास-कृच्छ्रता मालूम होती है। गहरी साँस लेनेके समय बायें वक्षके माँसल प्रदेशमें सुई गडनेकी तरह दर्द और यह दर्द दोनों पार्श्वों में और बायें कन्धे तक फैल जाता है, चलने और बैठनेके समय। बायें वक्षके निचले अंशमें मानो एक काठके टुकडेका कोना गड रहा है, इस तरहका दर्द।

**हृत्पिण्ड।**—हृत्पिण्डका बढना और पैरोंमें शोथ। हृत्शोथ, स्थिर होकर रहनेपर भी हृत्पिण्डमें बहुत तेज़ धडकन मालम होती है और जरा भी देह हिलानेपर श्वास-रोधका उपक्रम हो जाता है (ऐसा मालूम होता है, मानो शरीर हिलाते ही हृत्पिण्ड स्थिर हो जायगा = डिजिट, कोकेइन,—स्थिर होकर रहनेपर. ऐसा मालूम होता है, मानो हृत्पिण्ड स्थिर हो जायगा = जेल्स)। गलेकी दोनों धमनियोंमें टपक दिखाई दिया करती है, दोनों गाल फूले और मलिन, दोनों ओंठ नीले और आर्त्तव रुका हुआ। बाधा प्राप्त श्वास प्रश्वासके साथ हृत्पिण्डका प्रबल आघात। सामान्य शरीर हिलानेपर हृत्पिण्डकी गति भयानक बढ जाया करती है।

**गर्दन और पीठ।**—झुकनेपर गला और सरके पिछले भागमें दर्द मालूम होता है। पीठ ऐसी अकडी मालूम होती है, मानो जोरकी चोट लग गयी है। गहरी साँस लेनेके समय दोनों पृष्ठ फलकोंके बीचके अंशमें सुई गडनेकी तरह दर्द अनुभूत होता है और यह दर्द उसके पीछेवाले कशेरुका में चला जाता है और श्वास-रोध करता है। कमरका ऊपरी अंश मानो अवश हो गया सा मालूम होता है। झुकनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो बायें पृष्ठ-फलकके दो इञ्च नीचे और मेरुदण्डके पास एक तेज़ कील गड रही है अर्थात खिच खिच करता है। पीठ और कमर ऐसी अकडी मालूम होती है, मानो मोच खा गयी है। बैठनेके समय कमरके ऊपरकी अंशमें दर्द मालूम होता है।

**प्रत्यङ्गादि।**—बायें बगलकी ग्रन्थिमें ऐसा दर्द, मानो पीब उत्पन्न हो रहा है। ऐसा अनुभव होना, कि बाये [illegible] नो फूल गयी है। दाहिने कन्धेसे त्रिकोण पेशीतक दर्दकी व[illegible] सकता। बायीं केहुनीकी सन्धिमें कनाई तक्र स[illegible]

कलाईमें ऐसा दर्द मानो मोच खा रहा है। दाहिने हाथके अंगूठेमें दर्दकी वजहसे रोगी कलम नहीं पकड़ सकता। अंगुलियां सब बहुत खुजलाती हैं, मानो उनमें बिवाई या जाड़ेके दिनोंके फोड़े हो गये हैं। आधी रातके पहले उरु शिखरमें दर्द। बायें गुल्फमें ऐसा दर्द मानो मोच खा गयी है। दोनों पैरोंमें जलन मालूम होती है। दोनों पैरोंमें बेचैनीकी वजहसे रोगी एक भावसे और एक जगह अधिक देरतक रह नहीं सकता। पैरके अंगूठे की पहली सन्धिमें ऐसा दर्द मानो उखाड़ी जा रही है। पेशीमें बेधनेकी तरह दर्द। समूची देहमें कपकपी मालूम होती है। केवल निद्रित अवस्थामें चेहरेमें पसीना होता है।

**सम्बन्ध।**—**सदृश।**—लोरोसिरेसस, क्रोटिगस, बेल, पोलिगोनम, फास, ऐग्नस कैस्टस, कार्बो-वेज, क्रियो, सिपि, थूजा।

**तुलनीय।**—हृत्पिण्डमें—क्रोटिगस, लेकेसिस, आंखमें—बेलाडो, जीभमें—कैल्के, प्रदर—ऐगार, कार्बो-वेज, नक्स, सिपि।

**वृद्धि।**—शरीर हिलानेपर, गर्म पदार्थ मुँहमें लेनेपर, रातमें और तेजी से चलनेपर, छूनेपर और दबानेपर।

**उपशम।**—दांतपर दांत रगड़नेपर, विश्रामसे और सामनेकी ओर शरीरको दोहराकर टेढ़ा करनेपर।

**शक्ति।**—३ रे दशमिकसे ३० शततमिक क्रम।

---

## प्रनस वर्जिनियेना।
### ( PRUNUS VERGINIANA )

**दूसरा नाम।**—चोक-चेरि, सिरेसोज-वर्जिनियाना।

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—छालके भीतरी भागसे इसका अरिष्ट या काढ़ा तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—बहुत प्राचीन कालसे पाश्चात्य देशके रहनेवाले हृत्पिण्डके दाहिने अंशका फैलना और दुर्बल, असम और रुक

र्ककर कलेजा धडकनेके लक्षणमें इसका काढा हृत्पिण्डकी क्रियाको बढा देनेके लिये व्यवहार करते थे ।

हृत्पिण्डकी बीमारीकी वजहसे खाँसी, रातमें सोनेपर खाँसीका बढना (एरालिया-रेसि, पल्स) और पुरानी श्वासनली प्रदाहके लक्षणमें श्वासयन्त्रकी वजहसे पैदा हुई बीमारीमें और वृद्धोंकी परिपाक शक्तिके घटनेके लक्षणमें विशेष लाभदायक है ।

**शक्ति ।**—मूल अरिष्ट और निम्न शक्ति या क्वाथ ।

---

## टिलिया ट्राइफोलियेटा ।
## ( PTELIA TRIFOLIATA )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—जडकी छालसे मदर टिंचर तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमे लाभदायक है :— दमा, कब्जियत, रक्तामाशय, अजीर्ण, विसर्प, पथरी, पाकाशयका शूल, सर दर्द, सविराम ज्वर, कामला, यकृतमें रक्तकी अधिकता, वात; प्लीहा; खाँसी ।

**उपयोगिता और आभास ।**—यकृत और यकृतके विकारसे पैदा हुए नाना प्रकारके रोगोंमें टिलिया विशेष लाभदायक हुआ करता है । यकृत का बढना और उसमें दर्द, यकृत विकारसे पैदा हुआ विसर्प और आमवात का उद्भेद, पित्तकी वजहसे सर दर्द, अजीर्ण रोग, पाकाशय शूल, यकृत में रक्तका अधिक संचय होना, कभी कभी पैदा होनेवाला यकृतका प्रदाह, पुराना वातका दर्द, आमातिसार, कब्जियत वगैरह रोगोंमें इससे विशेष लाभ होता है । इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण ये हैं :—(१) उदरोर्ध्व प्रदेशमें अर्थात वक्षोदरमध्यस्थ पेशीके नीचे ऐसा मालूम होना मानो पत्थरका एक टुकडा रखा हुआ है । (२) यकृत बढा हुआ और उसमें स्पर्श सहन न होना अथच दाहिनी या रोगवाली करवट सोनेपर घटना और बाईं करवट सोनेपर हुआ करता है, बायी करवट लेटनेपर यकृतकी बन्धनीमें ऐसा मालूम होता है, मानो खींचन पड रही है और यकृत [illegible] रहा है । (३) मस्तिष्ककी जडता और उसमें एक [illegible]

होती है। (४) पित्ताश्मरीकी वजहसे उत्पन्न शूल-वेदनाके बाद पाण्डु-रोग पैदा हो जाना और बहुत दुबलापन। (५) यकृत और अङ्ग प्रत्यङ्ग आदिमें बहुत दर्द, स्पर्श सहन न होना और बेचैनी मालूम होना। (६) अन्ननली और पाकाशयमें शूल मालूम होना और राक्षसी भूख पैदा हो जाना। (७) आलोक, शब्द और घरके बाहरकी हवा लगना असह्य मालूम होता है। (८) माथा बहुत बड़ा मालूम होता है। हाथकी अंगुलियां सब सुन्न, बड़ी और अकर्त्तव्य मालूम होती है। (९) भूखके साथ सर दर्द,—विशेषकर नींद खुलनेपर। (१०) भोजनके बाद हर्ष पैदा हो जाना। (११) परिवर्त्तनशील चित्त—क्षण भर पहले प्रसन्न था पर क्षण भर बाद ही एकदम दुःखित भाव धारण करता है। (१२) पाकाशयके लक्षण आदि बन्द होनेपर श्वासकृच्छ्रता पैदा हो जाती है।

## लक्षणावली।

**मन।**—बहुत उत्तेजना प्रवण,—शब्द सुनते ही चौंक उठता है और सरमें दर्द पैदा हो जाता है। दुःखित क्रोधी स्वभाव परन्तु अत्यन्त व्यस्त, पर मस्तिष्ककी गड़बड़ी और जड़ताके साथ किंकर्त्तव्य-विमूढ़ हो जाता है। आलस्यकी वजहसे मानसिक परिश्रम नहीं किया चाहता,—शक्ति न रहनेकी वजहसे नहीं। पित्तके प्रकोपकी वजहसे जड़ता युक्त और किंकर्त्तव्य विमूढ़ भाव। स्मरण-शक्ति बहुत क्षीण और मानो मनोवृत्तिकी धीर क्रियाकी वजहसे भ्रम पैदा हो जाना, पर कुछ देरतक स्थिर भावसे चिन्ता करनेपर बहुत दिन पहले जो पढ़ा था, वह भी याद कर सकता है। भोजनके बाद फुर्ती पैदा हो जाती है परन्तु कुछ देर बाद विषाद पैदा हो जाता है। बहुत तेजीसे परम्पराका उदय होनेकी वजहसे किसी विषयमें मनोयोग नहीं लगा सकता।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना,—माथा फिरानेपर बढ़ना (कोना, कैल्क, केलि-कार्ब, फास, स्टैफ), या माथा हिलानेपर (कार्बो-वेज, लैक डिफ्लोरेटम, फास), माथेकी जड़ता और शिथिलता मालूम होना, नाभि-प्रदेशमें आँतोंकी गड़गड़ाहट, मिचली और पाकाशयमें ऐसा दर्द मालूम होना मानो नोच खा रहा है। वृद्धि—लिखनेके समय, उठनेके समय, गर्म घरमें, पाखाना होनेके समय वेग देनेपर (सर दर्द बढ़ जाता है—इण्डियम) और चलनेके समय, घटना—धीरे धीरे हिलानेपर। कभी कभी सरमें चक्करका

प्रकोप पैदा हो जाना। उपशम=माथा झुकाने और आँख बन्द करनेपर। माथेका अस्थिगत सर-दर्द। हड्डीको फाड़नेवाला सर-दर्द, वृद्धि=मानसिक परिश्रमसे ( पल्स, ब्राई, कैल्क, नेट्र-मूर, नक्स-वोम, सिलि, पढ़नेवाले लड़कोंका सर दर्द=कैल्फे-फास, ऐक्टिया, केलि-फास, नक्स-वोम, पल्स, साइलि, सल्फ )। झुकनेपर ( बेल, पल्स, ग्लोन, सिपि ) और आँख हिलाने पर ( ऐक्टिया, कोलो, हिप, साइलि ) मिचली मिली ( ऐपिस-क्रूड, काक्यु, ऐ लेक्ट, सेङ्गिविन )। ललाटसे नासामूल तक दर्द। ऐसा मालूम होता है, मानो माथेमें एक लोहेकी सलाई घुस रही है ( ऐसाफिट ), वृद्धि=सवेरे उठनेपर। एक आँखके ऊपरी अ'शमें टपक, बाई' आधी आँखके ऊपरी प्रदेशसे मस्तिष्कके गभीरतम प्रदेशमें मानो शेल विद्ध हो रहा है, इस ढङ्गका दर्द। भूखके साथ सर दर्द ( सोरिनम, फास )। विशेषकर नींद खुलनेपर ( न खानेपर सर दर्द पैदा हो जाना=कार्ब, इलैप्स, लैाइकोपोड, साइलि ),—उपशम=प्रथम भोजन या उपवास भङ्गके बाद ( आइरिस, हाइपिर )। मस्तिष्ककी जड़में दबाव मालूम होना ( इपिक )। मूर्द्धादेश और आँखमें रह रहकर उत्ताप पैदा हो जाना और दर्द। सर दर्द,—सरके पिछले भागसे ललाटमें आँखके ऊपरी प्रदेशमें दर्द फैल जाता है। सर दर्द मानसिक परिश्रमसे, आँख हिलाने, चलने, शब्दसे, गर्मी लगनेपर और सवेरे नींद खुलनेपर बढ़ जाता है।

**आंख, कान, नाक।**—भौंमें दर्द, भौं सिकोड़नेमें दर्द होता है। आँखोंमें रोशनी सहन नहीं होती, दाहिने कानके नीचेवाली गांठ फूल उठती है और इसी कानके पीछे तेज दर्द मालूम होता है। ऊँची आवाजसे बोलना सहन नहीं होता। कानमें सों सों शब्द और डङ्क मारनेकी तरह दर्द। नाक रुक जाती है और जखम भरी मालूम होती है, सांससे मानों नाक जल जाती है और नासा-रन्ध्रमें उत्तेजना पैदा हो जाया करती है।

**मुखमण्डल आदि।**—मुखमण्डल विशेषकर दोनों आँखोंके चारों ओर मैलापन और बीमारी बतानेवाला भाव। पीले रङ्गकी मूर्त्ति और सूखी तथा कोमलता रहित। [illegible] फटे और जखम भरे। ऊपरी ओंठसे बाई' आँखतक फड़का [illegible] में स्पर्श सहन नहीं होता और मसूढ़ेमें जखम हो [illegible] बढ़े मालूम होते हैं। जीभ सफेद कोमल ले[illegible] [illegible] रूखड़ी और जीभमें कांटे [illegible] और उठे [illegible] प्रदाह-युक्त

और श्वास-प्रश्वास बहुत गर्म मालूम होता है। बहुत ज्यादा लारका स्राव, पट सोनेपर तकिया लारसे भर जाती है, लार नमकीन। सवेरे नींद खुलने पर सभी चीजोंका स्वाद खट्टा मालूम होता है। नींद खुलनेपर कुछ देरतक बात नहीं कर सकता। गलेमें बहुत दर्द और जखमकी तरह मालूम होना, —दाहिने पार्श्वमें और तीसरे पहर बढना।

**पाकस्थली।**—राक्षसी भूख, खट्टी चीजोंकी इच्छा, सन्ध्याके भोजनके समय ऊपरी पेटमें दर्द, नींद खुलनेपर माथेमें दर्द पैदा हो जाता है और भूख लग आती है। भोजन समाप्त करनेके पहले ही क्लान्त हो पड़ता है। पहले जो सब पदार्थ रोगीको पसन्द थे, अब उनपर अरुचि प्रकट करता है। मांस, मक्खन और घीकी पकी चीजोंसे अरुचि। प्यासकी अधिकता,—बहुत पानी पीता है। मुँहमें तीता स्वाद रहनेके साथ ही प्यासका न रहना। तेज़ और लगातार मिचली, सर दर्दके साथ बोखार, सोनेपर और बोलनेपर बढना। वमन होने बाद भी मिचली शान्त नहीं होती। पाकाशयमें अम्ल पैदा हो जाता है और जलन हुआ करती है,—सर दर्दके साथ (कैस्टोर-इक्विड, हाइड्रैस्ट, आइरिस, रोबिनिया)। पेट फूल उठता है और भारी मालूम होता है। थोड़ा भी खा लेने बाद उदरोर्ध्व प्रदेशमें मानो एक टुकड़ा पत्थर रखा हुआ है, ऐसा भार मालूम होता है,—साधारण भोजनके बाद ऐसा अनुभव होना, कि पाकस्थलीमें बालू प्रवेश कर गयी है, उदरोर्ध्व प्रदेशमें मोच खाने या छेदनेकी तरह दर्द—दबानेपर मिचली पैदा हो जाती है। खट्टी डकार आनेपर पाकस्थलीमें सुस्ती मालूम होना। पाकाशयिक लक्षण आदि सवेरे बढ़ जाते हैं और इसी वजहसे नींद खुल जाती है।

**अन्त्राशय।**—यकृत फूला और उसमें दर्द मालूम होता है, तलपेटमें ऐसा मालूम होता है मानो आँतें मरोड़ खा रही हैं, पहने हुए वस्त्र आदि बहुत कसे मालूम होते हैं। यकृत प्रदेशमें भार मालूम होना, प्रायः हमेशा ही दर्द हुआ करता है और बेचैनी मालूम होती है। दाहिनी या रोगवाली करवट सोनेपर आराम मालूम होता है और बाईं करवट सोनेपर दर्द बढ़ जाता है और ऐसा मालूम होता है, मानो यकृतके बन्धनमें खींचन पड़ रही है तथा यकृत मानो बाईं ओर खिंच रहा है, यकृतमें काटनेकी तरह तेज़ दर्द,—लम्बी साँस लेनेके समय बढ़ना। उदरमें स्पर्श बिलकुल ही सहन नहीं होता,—विशेषकर झुकनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो हाथसे पेट

पकड़ रखनेपर अच्छा होता । उत्ताप अनुभव होना । तलपेटमें, पीठमें और दोनों पैरोंमें दर्द हुआ करता है । हृत्पिण्डकी गतिके तालमें नाभि-प्रदेशमें भी धड़कन हुआ करती है । यकृत प्रदेशमें धमकन । प्लीहामें छेदनेकी तरह दर्द, स्पर्शका सहन न होना और बेचैनी मालूम होना,—साथ ही ललाटमें दबाव मालूम होना । अन्त्रकूजन और अन्त्रशूल । अनजानमें वायु निकलना । उदर,—मानो भीतर घुस गया है या मेरुदण्डमें जाकर लग गया है पर कड़ा नहीं होता ( कड़ा हो जाता है=प्लम्बम )।

**मलान्त्र और मल ।**—लगातार मल-वेग और मलान्त्रमें दबाव मालूम होना,—या तो पाखाना बिलकुल ही नहीं होता या बहुत थोड़ा हुआ करता है । मलान्त्रकी निष्क्रियताके कारण ऐसा होता है । उदरामय, मल —पित्तमय, बहुत पतला सारमल मिला, काला, बदबूदार—यहाँतक कि कभी कभी सड़ी गन्ध मिला पाखाना भी होता है । उसमें गन्धककी तरह गन्ध भी रहती है , कूथन भी साथ हो रहती है , पाखाना होनेके पहले पेट ऐंठा करता है और पेटमें गड़गड़ाहट सुन पड़ती है , पाखाना हो जानेपर मल-द्वारमें जलन मालूम होती है । कब्जियत, काला गाँठ गाँठ मल निकलता है । पर्याय क्रमसे पतला और कड़ा पाखाना होता है । मलके साथ अनगिनती सूत्र कृमि निकलतो है ( ऐस्क्लिपीयस, कैल्के, सिना, सैण्टोनाइनम, इयुफोर्बिया-कोरो )।

**पेशाब ।**—पेशाबके समय और बाद मूत्रनालीमें जलन और उत्तेजना होती है । पेशाब बहुत जलन करनेवाला, परिमाणमें थोड़ा और पेशाब रोकनेकी शक्ति नहीं रहती । पेशाब निर्मल या घोर लाल पीले रङ्गका और परिमाणमें बहुत थोड़ा , तली—झिल्ली अल्प मिली, विकृत । प्रस्फुरक और मूत्राम्ल मिश्रित सफेद तली जमती है , पेशाब घोर लाल रङ्गका , पीली आभा लिये लाल ।

**पुं-जननेन्द्रि** [illegible] लिङ्गमुण्डमें और विटप देशमें टपक हुआ करती [illegible] जाया करती है और अन्तमें वह लोप हो जाती [illegible]

[illegible] नहीं सकता

( [illegible] । है, मानो

खरनलीमें कोई बाहरी चीज है ( साइलिसिया,—मानो एक टुकड़ा चमड़ा झूल रहा है=लैके, फास, थूजा )। खाँसनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो फट जायगा ( ब्राई, नेट्र-म्यूर, ऐसिड-फास, सल्फ )। चित होकर सोनेपर फेफड़ेपर दबाव मालूम होता है और श्वासरोध हो जानेका उपक्रम हो जाता है, नींद खुलनेपर और रातके १ बजनेके समय। पाकाशय और यकृत आदि का दर्द कुछ घटनेपर, फेफड़ेमें बेचैनी और श्वासकृच्छ्रता पैदा हो जाती है। फेफड़ेमें नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द अनुभव होना।

प्रत्यङ्ग आदि।—*गर्दनमें दर्द और ऐसा मालूम होता है मानो गर्दन फूल गयी है* ( गर्दन घुमानेपर ऐसा मालूम होता है, मानो फूल गयी है=पेरिस )। गला अकड़ा ( ऐगार, बेल, बेराई, कास्टि, लैके, ऐसिड-नाई ), गर्दन हिलानेपर बहुत खींचन मालूम होती है ( फाइजस, वेरियोलिनम, सर्दी लग जानेके कारण अकड़न ( ऐक्टिया रेसिमोसा )। नींद खुलनेपर ऐसा मालूम होता है मानो माथा जकड़ गया है ( चेलिडो, ह्युपेट, फार्मिका, केलि-बाई, लैके, लाई, नक्स-वोम, साइलि नेजा, लेक कैनाइनम )। पीठके नीचे *या कमरके ऊपरी अंशमें अवशताका भाव मालूम होना ( बार्बा, हाइपिर )।* चलनेके समय नितम्ब-प्रदेशमें ऐसा मालूम होता है, मानो अकड़ गयी है। ध्रुकन्धा और बगेमें वातकी वजहसे दर्द। बहुत हाथ काँपना, निम्नाङ्ग क्षीण मालूम होता है। दाहिने ऊरुमें डंक मारनेकी तरह दर्द।

वृद्धि।—*गर्म घरमें रहनेके समय, नींद खुलने बाद, भोजनके एक* घण्टा बाद, मक्खन, पनीर या परमान्न ( खीर ) खानेपर, तीसरे पहर, सोनेपर और बाईं करवट सोनेपर, चलने, बोलने, गाने या खाँसनेपर ( सर-दर्द ) पाखानेके समय वेग देनेपर ( सरमें चक्कर ), मानसिक परिश्रमसे, भौं सिकोड़नेपर।

उपशम।—दाहिनी करवट सोनेपर, ठण्डी हवा लगनेपर, पहला भोजन करते ही, सवेरे और सध्याके समय, माथा झुकाने, आँख बन्द करनेपर ( सर-दर्द ), पाखाना होजाने ( सर-दर्द ) और सामनेकी ओर झुकनेपर ( कोखमें भार और खींचन मालूम होना )।

सम्बन्ध।—सदृश।—आर्निका, बार्बेरिस, ब्रायोनिया, चेलिडो-नियम, हाइड्रेस्टिस, मर्क्यूरियस, नक्स वोमिका, पोडोफिलम। मस्तिष्ककी

जडमें सर-दर्द=इपिकाक, यकृत बढ़नेके सम्बन्धमें=मैग्नेशिया-म्यू, दग्ध-जिह्वा=पोडो, वेगिविन। उदरका पीछेकी ओर खिंचना=प्लम्बम।

**तुलनीय ।**—मस्तिष्कके तलदेशमें सर-दर्द=इपिकाक, मानसिक दुर्बलता या उग्रता=नक्स, न्नायोनिया। खट्टी डकार=आर्निका। मारपीटके सपने=नेट्रम-सल्फ। जीभ=सैंगुने। यकृत=बार्बेरिस और हाइड्रा।

**शक्ति ।**—प्रथम दशमिकसे २०० शततमिक क्रम।

---

## प्यूलेक्स ।
### ( PULEX IRRITANS ).

**उपयोगिता और आभास ।**—पेशाब और स्त्री-जननेन्द्रियके नाना प्रकारके रोगोंमें लाभदायक है।

### लक्षणावली ।

**मन और मस्तक ।**—रोगी अत्यन्त अधीर, चिड़चिड़ा और क्रोधी स्वभाव। ललाट-देशमें सर-दर्द—ऐसा मालूम होता है, कि दोनों आंखें बहुत बढ़ गयी हैं। ( पेरिस, नेट म्यूर )। गाल और ललाट सिकुड़े रहते हैं और बुड्ढासा दिखाई देता है ( इथ्यूजा, ऐन्नोट, सार्सा )।

**पाकाशयादि ।**—बार बार वेग ( आर्निका, बार्बेरिस, क्लिमेट ), मूत्राशयके ऊपर दबाव मालूम होना ( नक्स-वोम, पल्स, जिन्नोक्लेड ) और मूत्रनलीमें जलन। पेशाब बहुत बदबूदार। पेशाब रोक नहीं सकता। ( लैके )। वेग होते ही पेशाब करना पड़ता है ( इग्नेशिया, सल्फ,—वेग आते ही पेशाब न करनेपर मूत्राशयमें भयानक यन्त्रणा=प्रुनस-स्पाई )।

**स्त्री-जननेन्द्रिय ।**—बहुत देरसे ऋतु हुआ करता है। ऋतुके समय मुँहमें बहुत ज्यादा लार संचित हुआ करती है ( आंसू, लार, पित्त और पेशाब अधिक परिमाणमें सञ्चय हुआ करता है=फाइटो )। योनिमें भयानक जलन मालूम होती है ( ऐ-नाई, बार्बा, कैन्थ )। प्रदर,—स्राव बहुत अधिक, बदबूदार, वस्त्र आदिमें हरी-आभा लिये पीला दाग लगता है, आर्त्तव-स्राव

और प्रदर स्राव वस्त्रमें लगनेपर सहजमें छूटता नहीं है, कमरमें दर्द (ऐ-आक्जल)।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—ऐ-नाई, ऐ-आक्जाल, नेट्र-म्यूर, ऐग्नैट, सार्सा, सिपिया, पल्स, बार्बेरिस।

**शक्ति।**—३० शततमिकसे २०० शततमिक क्रम।

---

## पल्मो वलपिस।

## (PULMO VULPIS)

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—सियारके फेफड़ेसे विचूर्णके रूपमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—यह दमा, श्वासनली प्रदाह सर्दी, फेफड़ेमें पानी इकट्ठा होना प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

**शक्ति।**—१x—६x विचूर्ण।

---

## पल्सेटिला नाइग्रिकैन्स।

## (PULSATILLA NIGRICANS)

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—फूल लगे वृक्षसे मूल अर्क तैयार होता है।

**दूसरा नाम।**—पास्क-फ्लावर।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— मुँहासे, अन्धापन, रजोरोध, रक्ताल्पता, भूख न लगना, मूत्राधारकी सर्दी, स्तनमें दर्द, श्वासनली प्रदाह, मोतिया बिन्दु, सर्दी, आँखमें दर्द; बेवाई, खाँसी, अतिसार, क्षयकासका उदरामय, उदराध्मान; बाधक; अजीर्ण, कानका दर्द, मृगी, नाकसे खून गिरना, आँखके किनारेका नासूर; आँखोंका प्रदाह, सन्धि वात, अर्श, हृत्कम्प, छातीमें जलन; कोरण्ड; मूर्च्छा वायु, सविराम ज्वर, सन्धिमें दर्द, मस्तकका दर्द; स्तनका दूध पिलानेवालीकी बहुत सी बीमारियाँ; श्वेत प्रदर, खसड़ा, आर्त्तवमें विकार;

कर्णमूल, स्नायुशूल, कामोन्माद, डिम्बाधारमें दर्द और प्रदाह, गर्भावस्थामें पैर फूलना, गर्भावस्थामें वमन, अतिसार वगैरह बहुतसे उपसर्ग, मूत्राधार मुखशायी ग्रन्थिका प्रदाह और सर्दी, सूतिका ज्वर, सूतिकावस्थाकी अकड़न, सूतिकोन्माद, फूल अटकना, आमवात, आघ्राण शक्तिमें गड़बड़ी, कशेरुका का टेढ़ापन, मसा, पट्ट क्रिमि, दाँतका दर्द, पेशाब रोकनेकी शक्तिका न रहना, जरायुका प्रदाह, जरायुका अपने स्थानसे हटना, शिरा-प्रदाह, शिराओंका फूलना, अँगुल हाड़ा इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—औरत, बच्चे और कोमल स्वभाव-वाले व्यक्तियोंकी नाना प्रकारकी बीमारीमें यह बहुत फायदा किया करता है। इसका रोगी अस्थिर मति, धीर क्रिया ( धीरे धीरे काम करनेवाला ), श्लेष्मा प्रधान व्यक्ति या भूरे केश, नीली आँखें, म्लान मूर्त्तिवाला होता है। जो सामान्य कारणसे ही रो अथवा हँस पड़ते हैं, जिनका हृदय स्नेह पूर्ण और स्वभाव सरल रहता है, उनकी बीमारियोंमें यह विशेष उपयोगी है। इसलिये, यह नेट्रम-म्यूरियेटिक और सिपिया वगैरहकी तरह औरतोंका परम बन्धु है। प्रथम यौवनके समय विलम्बसे ऋतु होना, बहुत कम रज:स्राव, गर्भःस्रावकी आशंका, अजीर्ण रोग, उदरामय, स्नायविक बीमारियाँ और आँख, नाक, कान, वायु-मार्ग और योनि वगैरहकी सर्दी, खसड़ा, वातकी वजहसे दर्द इत्यादि रोगोंमें यह बहुत लाभदायक है। नीचे इसके कई प्रधान लक्षण लिखे जाते हैं :—( १ ) मृदु, कोमल स्वभाव, अस्थिर मति, [illegible] या रोने लगना, अपने चिकित्सकसे रोगकी बात कहते सम[illegible] रोने [illegible] सकता।

के होते हैं। (११) उदरमें ऐसा स्पन्दन होता है जिसे दूसरा भी अनुभव कर सकता है। (१२) रजःस्राव निर्दिष्ट समयके बहुत बाद देरसे होता है और बहुत थोड़ा हुआ करता है, बहुत दिनोंतक ऋतु स्राव न होना। (१३) जीभ सफेद लेप चढ़ी, मुँहका स्वाद तीता, खट्टा या सड़ा, कुछ देरतक भोजन करनेके बाद बहुत देरतक मुँहमें उसी चीजका स्वाद आता रहता है। (१४) मेदमय या गर्म पदार्थो से अरुचि। (१५) सर्दी,—इसके साथ स्वाद और घ्राण-शक्ति लोप हो जाती है, स्राव पीली आभा लिये हरा, गर्म कमरेमें श्वास-प्रश्वासकी तकलीफ होती है। (१६) कभी कभी एकाएक स्वर भङ्ग हो जाता है, फिर आप ही अच्छा हो जाता है। पर यह नहीं बताया जा सकता कि ऐसा क्यों हुआ। (१७) खाँसी,—सन्ध्यामें और रातमें सूखी और सवेरे पतला श्लेष्मा मिली, गाढ़ा और अनुग्र बलगम। (१८) खाँसनेपर वक्षगह्वर के बीचके स्थानमें ऐसा तेज दर्द मालूम होता है, मानो जखम हो गया है। (१९) मलका पतलापन,—दो बार एक तरहका पाखाना नहीं होता। प्रत्येक बारका मल अन्यान्य बारके मलसे रङ्ग और पतलेपनमें भिन्न प्रकारका ही होता है। (२०) प्रदर,—स्राव गाढ़ा, मठा या दूधकी तरह। इसके लक्षण हमेशा बदला करते हैं,—दो बारका शीत, दो बारका मल और दो बार का प्रकोप एक तरहका नहीं होता, अभी अच्छा था, पर क्षण भर बाद ही फिर भयानक यन्त्रणा प्रकट करने लगता है, वाह्यत' रोगीके लक्षण आपसमें इसी तरह विपरीत रहते हैं या वैषम्य प्रदर्शन करते हैं। इसका दर्द खींचने या फाड़नेकी तरह और घूमनेवाला होता है, तेजीसे एक जगहसे दूसरी जगह चला जाता है और उसके साथ ही हमेशा शीतार्त्तता (सर्दी लगते रहना) मौजूद रहती है, तकलीफ जितनी ही अधिक होती है। ठीक उतना ही जाड़ा मालूम होना भी बढ़ता जाता है। दर्द एकाएक पैदा होता है और धीरे धीरे घटता है या धीरे धीरे बढ़कर जब एकदम प्रचण्ड अवस्थामें जा पहुँचता है, तब एकाएक बन्द हो जाता है, रोगवाली जगह पहले हिलाते ही दर्द पैदा होता है। कर्णमूल प्रदाह,—प्रदाह एकाएक दब जानेपर कर्णमूलसे (स्त्रियो के) स्तन या (पुरुषके) अण्डकोषमें चला जाता है। पाकस्थलीमें ऐसा मालूम होता है, मानो कुछ नहीं है या एकदम शून्य हो रही है, खासकर चाय पीने वालोंकी। भोजन करते ही पतला पाखाना लग आता है। फल, ठण्ढी चीजें या पानीय वगैरह खाने पीनेकी वजहसे पैदा हुआ उदरामय। यौवन आने

की समयकी बीमारियां,—जैसे ऋतुके समय पानीसे पैर धोनेकी वजहसे रजो रोध, बहुत देरसे आर्त्तव स्राव, इसके साथ ही सन्ध्याके समय जाड़ा लगा करता है। बाधक,—भयानक और असह्य यन्त्रणा,—रोगी छटपटाया करता है और बेचैन हो जाता है। अन्यान्य समयकी अपेक्षा दिनमें रजःस्राव अधिक होता है। निद्रा,—शय्यामें सोनेके बहुत देर बादतक जागते रहनेपर कहीं नींद आती है। सवेरे शय्यासे उठनेके समय रोगी गहरी नींदमें पड़ा रहता है और बहुत दिन चढ़ आनेपर जब नींद खुलती है, तब उसे बहुत बेचैनी और आलस्य मालूम होता है—उसे नींद आराम देनेवाली नहीं होती। आंखकी ऊपरी पलकमें गुहौरी। दांतमें दर्द,—मुंहमें ठण्डा पानी लेनेपर आराम मालूम होता है। गर्म पदार्थ छूने या गर्म घरमें रहनेके समय अधिक दर्द होना, इत्यादि कई इसके प्रकृतिगत और अव्यर्थ सिद्धि-प्रद लक्षण माने जाते हैं।

## लक्षणावली ।

मन ।—भ्रमज्ञान,—रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसकी शय्यापर एक नङ्गा आदमी सोया हुआ है ( मानो एक घोर मतवाला उसकी बगलमें सो गया=साइक्यूटा ); केवल पुरुषके सपने देखती है। ऋतुरोध हो जानेके कारण उन्मत्तता ( बहुत अधिक रज.स्रावसे उत्पन्न=सिपि, रजः स्रावके समय=वेल )। धर्म या परलोक सम्बन्धी उन्माद भाव, रोगिनीको ऐसा अनुभव होता है, कि उसे यम या शैतान पकड़नेके लिये आ रहा है, रातमें ऐसा अनुभव होता है, मानो सारी पृथ्वी अग्निमय हो रही है, कभी डरती है, कभी क्रोधसे उन्मत हो उठती है और कभी कभी रोया करती है सामान्य कारणसे ही हँसती या रोती है ( ऐल्यू, काक्यु, क्रोकस, इग्ने, प्लैट सल्फ, वैलिरियाना )। एकदम चुप निस्तब्ध भाव या बहुत बोलनेवाली ( सिङ्को ऐ-फास, वेरेट, ऐक्टिया, अरम, कास्टि, इग्ने, नैट्रम-सल्फ ), सभी विषयोंमें विरक्ति प्रकट करती है। सवेरे बहुत दुःखित, गृहस्थीके विषयोंके सम्बन्धमें बहुत चिन्ता, पुरुषसे भय ( लाई, अपरिचित मनुष्य देखनेसे ही डर जाती है =बेराई, रोगिनीको दूसरी स्त्रियोंसे डर लगता है=रैफ़ेनस )। कम्पनके साथ मानसिक उद्वेग,—मानो मृत्यु निकट है ( रैफ़ेनस )। हृदपिण्डके विषय में बहुत उद्वेग, अपनी आत्महत्या करके भी तकलीफ दूर करनेकी इच्छा,

( भरम )। कोमल, समायिक और नम्र स्वभाव ( ऐ-फास, साइलि, वैसिलि-नम ), हमेशा आंखमें आंसू भरे रहती है या रोया करती है ( एपिस, कास्टि, चेलिडो, साइक्लामेन, ग्रेफ, लिलियम-टाई, नेट्र-म्यूर, सिपि, साइक्लामेन, स्टेनम ) और डरपोक स्वभाववाली ( इग्ने, लाई, नेट्र-म्यूर )। बच्चा चिड़चिड़ा, अस्थिर मति, म्लान मूर्त्ति, और हमेशा शीतसे आर्त्त। द्वेषसे भरा और दूसरोंके धनका लोभी। मानसिक परिश्रमसे थक जाता है—सर दर्द पैदा हो जाता है। थोड़ेसे मानसिक कष्टसे भी श्वासमें तकलीफ होने लगती है। भय, मर्म्म पीड़ा या बहुत आनन्दके कारण बीमारियोंका भय ( भय, आशङ्का या मानसिक उत्तेजना पैदा करनेवाले सामाचार सुननेके कारण बीमारियाँ= जेल्स, हाइड्रोफोब, हाइपिरिकम, ओपि, ऐ फास, साइक्लाटा )। अपनी धन-सम्पत्ति सम्बन्धी या स्वास्थ्यकी चिन्ताकी वजहसे उद्वेग भरा ( सिपि, ब्राई—बन्धु बान्धवोंके स्वास्थ्यके सम्बन्धमें चिन्तित=कास्टिकम, काक्युलस )। चिकित्सकके आनेके साथ ही रोने लगती है, फिर रोगको बातें कौन कहे ( नेट्र-म्यू, सिपि, आयोड )। आशङ्का, मनुष्योंका भय ( ऐनाक, वेल, केमो, साइक्यु, जेल्स, इग्ने, नक्स-वोम ), रातमें भूतका भय ( ऐकी, आर्स, अरम-ब्रोम, लाई, रैनान बल्बो, सिपि, सल्फ, जिङ्कम )—भागने या छिप जानेकी इच्छा ( छिप जानेकी इच्छा=ह्लोरस, भागनेकी इच्छा=जिङ्कम ), सबका ही अविश्वास करता है और सभी विषयोंमें सन्देह प्रकट किया करता है ( कास्टि, हायो, केलि-ब्रोम )। अन्धकारमें भय ( ऐकी, कैनाबिस, सिडोरिन, केम्फो, कार्बो-ऐन, ऐमोन-म्यू, वार्बा, कास्टि, लाई, फास, रास )। बोलने चालनेके समय रोगिनी अच्छी तरह अपने मनोभाव नहीं प्रकट कर सकती।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना—जैसा नशा होनेपर होता है, ठीक वैसा ही ( ब्राई, कैनाब सेट, क्रोकस, जेल ), सरमें इतना चक्कर आता है, कि रोगी *ढलमलाया करता है या गिर जाना चाहता है, वृद्धि—सन्ध्याके समय* या सवेरे शय्यासे उठनेके समय, सोनेके बाद उठनेपर ( नेट्र म्यू, नक्स, सिपि )। बैठनेकी अवस्थामें ( कैम्फो, कोमो, रास ), झुकनेपर ( कास्टि, कैमो, ग्लोन, केलि-कार्ब, लैके, नक्स-वोम, पेट्रोल, स्टेफ ), वायु सेवनके लिये भ्रमणके समय ( साइक्लेम, केल्के-फास, क्यूप्रम-ऐसेट, दिलैन, स्टेनम ) या भोजनके बाद टहलनेके समय और ऊपरकी ओर देखनेपर ( क्यूप्रम, ग्रेफ, लैके, टैबाका )—माथा भारी और गर्म मालूम होता है, चेहरा मलिन, मिचली, निद्रालुता,

धूम दृष्टि ( साइक्लोम, जेलस )। इसके साथ ही कानमें आवाज ( चिनि-सल्फ, ओपि ), मस्तिष्ककी जड़ता, सभी विषयोंमें उदासी मालूम होती है ( काकु, कोरेल रूब, इग्ने, ऐ-आक्जैल, माथा भरा मालूम होना=ऐकोन, वेल, ब्राई, मार्क )। माथेमें ऐसा दर्द मानो धकधक कर रहा है, वृद्धि—सन्ध्याके समय, झुकनेपर, मानसिक परिश्रमसे और गर्म घरमें रहनेके समय। बहुत ज्यादा भोजन या मेदमय माँस आदि खानेकी वजहसे सर दर्द ( ऐण्टि-क्रूड, इपिका, आइरिस, नक्स,—काफीके अपव्यवहारके कारण सर दर्द=केमो, इग्ने, नक्स, शराब आदि पीनेकी वजहसे=कैल्के, नक्स, सल्फ,—मानसिक आवेग, शोक, वगैरहके कारण=ऐ-फास, इग्ने, स्टैफ )। सर दर्द,—विशेषकर सन्ध्याके समय ( काकुरु, नेट्र-म्यू ) और सोनेके बाद ( कोलोसिन्थ, साइक्लोम, ग्लोन, रास ), उपशम—निर्मल वायु लगनेपर ( लाई, ऐक्टिया, आर्जेण्टम, ग्लोन, हेलिबो, ऐसिड नाई ) और दबाने या टीपनेपर ( लैके, आर्जेण्ट नाई, वेल, कैलि-बाई, लाई, गुयेका, मिनियेन, सेङ्गि विन )। सरमें चक्कर,—बढ़ना=बहुत सोचने पर ( ऐगार ) और बातचीत करनेपर ( केमो )। कभी कभी सरमें चक्कर आ कर बेहोश हो जाता है, चेहरा नीला और फूला दिखाई देता है, चलने की शक्ति नहीं रहती, कलेजा बहुत धड़का करता है, नाड़ी छूनेपर मालूम नहीं होती और घड़घड़ आवाजके साथ साँस चला करती है। मस्तिष्कमें ऐसा दर्द मानो माथा कुचल गया है—यह नींद खुलनेके समय या उसके थोड़ी ही देर बाद होता है। सरमें दर्दकी वजहसे ऐसा मालूम होता है, मानो ललाट फट जायगा ( ओलियेन, वेक्सिनिन ) या मस्तिष्क मानो जोरसे कसा हुआ है या दबाया जाता है अर्थात मानो कोई टीपता है। सर दर्द,—आँख हिलानेपर चक्षुगोलकके अन्तरतम प्रदेशमें भयानक दर्द, ऐसा मालूम होता है मानो ललाट बाहर निकल पड़ेगा ( थूजा, कैमो, मैग-सल्फ )। अधकपारीका दर्द या शिराईशूल—तकलीफसे ऐसा मालूम होता है, मानो मस्तिष्क फटकर आँखें दोनो माथेसे अलग होकर गिर पड़ेंगी ( ग्लोन, सेङ्गिविन )। एक या दोनों कनपटीमें, स्पर्श सहन न होना, मानो वहाँ जखम हो गया है। वृद्धि=सन्ध्याके समय विश्राम करते वक्त, और गर्म कमरेमें रहनेके समय, घटना=निर्मल वायुमें चलनेके समय। जिस करवट सोता है उसी ओरकी रगमें पैशिक आवर्त्तन या चिलक मारनेकी तरह दर्द पैदा हो जाता है, करवट बदलनेपर दूसरी कनपटीमें यह दर्द हो जाता है। वृद्धि,—सन्ध्याके समय और

ऊपरको ओर देखनेपर, अधकपारीके दर्दके साथ, कभी कभी मिचली और वमन ( इपिक, कैलि कार्ब, नेट्र-म्यू )। माथेके पीछे एक पार्श्वमें तेज दर्द,—मानो उसमें लोहेकी एक काटी घुस रही है ( सरके पिछले भागमें=हिपर, मस्तक— कीलकी शूल=सर दर्द रोगमें माथेके किसी विशेष अंशमें ऐसा मालूम होता है, मानो कोई लोहेकी काँटी या प्रेक गड रही है=आर्निका, काफिया, इग्ने-शिया, आइरिस, नेट्रम म्यू, सिपिया )। हथौडीसे मारनेकी तरह या चिलक मारनेकी तरह दर्द, माथा ऐसा मालूम होता है, मानो एक चिमटेसे दबाया जा रहा है ( इथ्यू, कैक्टस ),—सरमें चक्कर आना और तकियेसे माथा उठानेके समय भार मालूम होना। सर दर्द,—वृद्धि=पारेके अपव्यवहारके बाद ( ऐ-नाइट्रिक, हिपर, स्टिलिञ्जिया ), नींद खुलनेपर ( केल्के, चेलिडो, इयुपेटोर, केलि-कार्ब, लाइ, नेट्र म्यू ) या नींद खुलनेके कुछ ही देर बाद घटना=घरके बाहर धीरे धीरे टहलनेपर ( इयुपेट-पर्पु,—वायु सेवनके लिये टहलते समय बढना=बेल, चायना, सिना, आइरिस )। बातकी वजहसे सर दर्द, वृद्धि= माथेके किसी एक पार्श्वमें और तीसरे पहर ५ बजेसे १० बजेतक दाँत और मुँहमें पागल बना देनेवाला दर्द ( गुयेकम )। माथेकी त्वचाके ऊपर विशेष कर कनपटीमें और कानके पीछे कुटकुट करता है और बहुत खुजली पैदा हो जाती है और इसके बाद रोगवाला अंश फूल उठता है और उस पर दाना निकल आता है, उसमें बहुत दर्द मालूम होता है। वृद्धि=सध्याके समय और वस्त्र आदि उतारनेपर और शय्याकी गर्मीसे देह गर्म होनेपर। माथेपर अर्बुद निकलना,—अर्बुदमें पीव पैदा हो जाता है और उसके द्वारा करोटीतक आक्रान्त हो जाती है ( कैल्के-फ्लू, साइलि )। माथेमें बदबू और अधिकांश स्थानोंमें उससे ठण्डा पसीना निकलता है, प्राय मस्तकके एक पार्श्वमें और मुख-मण्डलके एक पार्श्वमें ऐसा ही हुआ करता है। इससे अत्यन्त चिन्ता और मोह पैदा हो जाता है। वृद्धि=रातमें और रातके अन्तिम भागमें, घटना= नींद खुलनेपर और शय्या त्यागकर उठनेपर। माथेमें शीत लग जाना, खास-कर माथेमें पानी गिरनेपर, माथा पसीनेसे तर रहनेपर। शिरमें अधिक रक्त सञ्चय होना, इसके साथ ही डङ्क मारने या टपकको तरह दर्द, खासकर झुकनेपर।

आँख ।—रोशनीका सहन न होना ( बेराई, बेल, सिड्रो, कोना, लाइ, नक्स, ओपि, सल्फ )। आँखके सामने आगकी लपट दिखाई देती है,

मानो गालपर किसीने जोरसे एक थप्पड़ मार दिया है। ऐसी अस्पष्ट दृष्टि मानो पर्देके भीतरसे देख रहा है ( सल्फ, कास्टि, क्रोकस, लिथिया, नेट्र-म्यू, फास, पेट्रोल ), आंख मलनेपर या पोंछ डालनेपर घट जाता है ( क्रोकस )। अस्पष्ट दृष्टि—आर्त्तव आदि रक्तका स्राव एकाएक रुक जानेकी वजहसे ( साईक्लेमेन ), वातका दर्द या क्षुद्र सन्धिवात एक स्थानसे दूसरे स्थानपर या दूसरे यलपर चला जाता है, इसी वजहसे, पाकाशय या हृत्पिण्डके रोगकी वजहसे इन सब लक्षणोंके साथ श्रवण शक्ति घट जाती है। अस्पष्ट दृष्टि—विशेषकर व्यायामके बाद देह गर्म होनेपर। आँख और पलक सूखी और ऐसा मालूम होता है कि आँख अधिक कीचडसे भर गयी है और बार बार यह पीव या कीचड पोंछनेकी इच्छा होती है। दीयेकी रोशनी या सूर्यकी किरण लगने पर आँखमें सुई गडनेकी तरह दर्द अनुभव होता है ( कैल्के, इयुफ्रे )। बच्चा बार बार अपनी आँख रगडता है ( स्क्विला, मर्दन करनेकी इच्छा=सिना, कास्टिकम—बच्चा बार बार अपनी नाकका अगला भाग रगडता है=सिना, सैण्टोनिनम )। पीव भरी फुन्सियोंके साथ आँखोंका प्रदाह ( क्लिमेट, इयुफ्रे, ग्रैफ, इपिक, क्रोटन ),—घरके बाहरकी हवा लगनेपर ज्यादा परिमाणमें आंसू निकला करता है, रोगवाली आँखसे गाढा पीले रंगका, अनुग्र और बहुत ज्यादा रसका स्राव होता है ( इयुफ्रे, सिपा देखो )। पलकोंके किनारेका प्रदाह और सूजन ( पलकोंका किनारा जखम-भरा—इयुफ्रे, मार्क, सल्फ )। आंखमें ऐसा दबाव मालूम होना मानो धूलके कण गिर गये हैं ( कास्टि, थायना, इयुफ्रे,—जलन, और करकराहट होती है, मानो नमकका कण गिर गया है= मक्स )। ऋतु-स्राव न होनेके कारण आँखोंका प्रदाह, पलकें फूली, खुजली और जलन, त्वचा क्षय नहीं होती, रगडनेपर उपशम होता है ( सल्फ )। बार बार बिलनी होनेकी प्रकृति, खासकर आँखकी ऊपरी पलकपर ( ऐ फास, नाई,—निचली पलकपर=रासटक्स )। वातकी वजहसे आँखोंका प्रदाह ( ऐकोन, स्पाइजि, फाइटो, क्षुद्र-सन्धियोंके वातव्याधिग्रस्त व्यक्तियोंकी एकाएक आँखोंका प्रदाह हो जाना=नक्स-वोम ),—आँखमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द,—संध्याके समय बढ़ना। प्रमेहकी वजहसे आँखोंका प्रदाह ( मार्क-कोर,—नयी अवस्थामें दबनेपर=हिप, ऐ-नाई, थूजा ),—एकाएक प्रमेहका स्राव रुक जाने बाद। नवजात शिशुकी आँखोंका प्रदाह, ( आर्जेण्ट-नाई, सिफिलिनम, थूजा ),—आंखसे बहुत ज्यादा पीले रंगका पीव-स्राव होनेके कारण पलक

घट जाती है। अंकुरमय पलक (कैल्के, ग्रेफ, कैली-ब्राई, थूजा),—पलक सूखी या उससे बहुत ज्यादा परिमाणमें अनुग रस स्राव, उपशम=घरके बाहरकी हल्की हवा लगनेपर,—तेज हवामें नहीं, अंकुर-सम बहुत ही सूक्ष्म। अञ्जनाली (ऐसिड-फ्लु, कैल्के, पेट्रोल, साइलि),—दबाने पर पीब निकलना (ऐ-फ्लू, साइलि)।

**कान।**—बहरापन,—मानो सुननेकी राह—श्रवणपथ रुक गया है, खसड़ा—अच्छी तरह निकलते न निकलते लोप हो जाना, इसके साथ ही कानसे स्राव या पीब बहने लगना (चेलिडो, सिङ्कोना, ग्लोन, फास), केश छटवाने बाद सर्दी लगकर पैदा हुआ (लीडम) बहरापन, कानमें सूखा काला मैल जमा करता है (कैल्के, हिपर, इलेप्स)। गाड़ीमें चढ़कर घूमनेके समय अन्य समयोंकी अपेक्षा अधिक सुन पड़ता है (ग्रेफा, ऐ-नाई)। कानमें भयानक यन्त्रणा,—रातभर रह रह कर दर्द बढ़ता है, पर दिनमें कुछ अधिक नहीं मालूम होता, कानसे अनुग्र और प्राय. गन्धहीन श्लेष्मा और पीब निकला करता है। कानमें गरजकी आवाज़,—घरके बाहर अच्छा रहता है, कभी कभी कानमें आवाज सुन पड़ती है और भुनभुनी होती है। कर्णशूल,—कानमें ऐसा दर्द मानो तेज शेल विंध रहा है या कान फटा जाता है और रातमें उसमें टपकन हुआ करती है। कानका बाहरी भाग और रन्ध्र लाल और फूला हुआ और उसके उपास्थिमय अंशके ऊपर पपड़ी जमा घाव पैदा हो जाता है। कर्ण-शूल—दर्द प्रचण्ड भाव धारणकर निचली पंक्तिके दाँतमें चला जाता है और शय्याके उत्तापसे देह गर्म होनेपर बढ़ जाता है।

**नाक।**—सर्दीकी वजहसे घ्राणशक्तिका लोप हो जाना (साइक्लेम, ऐनाक, कैमो, नेट्र-म्यू, सैङ्गिविन)। नाकमें पुरानी सर्दीकी गन्ध मालूम होती है (मार्क), नाकसे बहुत बदबू निकलती है, रोगी उसे स्वयं समझ नहीं पाता (ऐ-फ्लू, कैली-बाई, फास, सिपि)। नाकसे खूनका स्राव,—ऋतु-रोध होनेपर (ब्राई, कोना, जेल्स)। रक्ताल्पता रोगमें सूखी सर्दी (सिङ्को फेरम, कार्बो-वेज), खून जमा (आर्जेण्ट-नाई, कैमो, फेरम, फेरम-म्यू, ऐ-नाई, मार्क, रास)। नाककी सर्दी,—नाक सूखी या उससे श्लेष्माका स्राव, स्वाद या घ्राण-शक्तिका लोप हो जाना (कैल्को, साइक्लेम, हिप, नेट्र-कार्ब, नेट्र म्यू, सिपिया, सिलि, ऐ-सल्फ)। नासापुट-जखम-भरा और उसकी त्वचा क्षय हो

जाती है, अन्तमें पीली आभा लिये हरा स्राव, घरमें रहनेके समय बढ़ना और घरके बाहरकी निर्मल हवा लगनेपर घट जाया करता है (नक्स-वोम, ऐकोन, सिपा,—घरके बाहरकी हवामें=कालिया, साइक्लेम)—रोगीको बहुत जाड़ा मालूम होता है, उसका चेहरा मलिन हो जाता है और मस्तिष्कमें जड़ता आ जाती है। इसके साथ ही ललाट देशका सर दर्द। नाकसे बहुत ही बदबूदार, हरे रंगका श्लेष्मा निकलता है और आस्वाद तथा घ्राण-शक्ति लोप हो जाती है; पुरानी सर्दी,—नाकसे गाढ़ा, पीला और अनुग्र श्लेष्माका स्राव।

**मुखमण्डल।**—रोज संध्याके समय चेहरा लाल हो जाया करता है, या पर्यायक्रमसे (बेल, क्रोक, इग्ने) म्लान और लाल हुआ करता है; कभी कभी म्लान और पीला (आर्स, कास्टि, मार्क) और दोनों आँखें गड्ढेमें धसी दिखाई देती है, चेहरा फूला, नीला या लाल; दोनों गाल और नाक फूल उठती है। रह रहकर चेहरेपर गर्मी पैदा हो जाती है और चेहरा तमतमा उठता है। मुखका स्नायुशूल,—अनियमित भावसे प्रकोप हुआ करता है, वृद्धि=चबाने या बातचीत करनेके समय या मुँहमें ठण्डी या गर्म चीज लेनेपर। मुँहका विसर्प,—डंक मारनेकी तरह या कुटकुटाहटका दर्द—खाल उधड़ जाती है। मुखमण्डलकी त्वचा छूनेपर बहुत दर्द मालूम होता है। निचला ओंठ फूला और उसके बीचका अंश फटा। मुखमण्डल और माथेकी त्वचा,—विशेषकर एक (दाहिने) पार्श्वमें पसीना।

**मुख-विवर।**—दर्द भरे दाँतकी जड़ ढीली मालूम होती है। दाँतका दर्द,—ऐसा दर्द मानो एक स्नायु जोरसे खींचकर छोड़ दिया। बायें मुखमण्डलपर स्पर्श बिलकुल ही सहन नहीं होना, कीड़े खाये दाँतमें डंक मारनेकी तरह दर्द। कीड़े लगे खोखले दाँतमें टपककी तरह और ऐसा दर्द मानो कुछ खोद रहा है, और खींचनकी तरह दर्द आँखतक फैल जाता है, इसके साथ ही कर्णशूल भी मौजूद रहता है। दन्तशूल,—वृद्धि=बसन्त ऋतुमें (लैके, ब्राई, डाल्का, नेट्र-म्यूर); रातमें (कैमो, सल्फ, रास, पोडो), शय्याके उत्तापसे (ऐण्टि-क्रूड, सल्फ, कैमो, क्लिमैट, मैग फास); भोजनके समय, पर चबानेके समय नहीं (कैमो, नेट्र-म्यू, कास्टि, सैङ्गुविन, स्टैफ), बैठनेके समय (रास-टक्स), ठण्डा पानी छू जानेपर (ऐण्टि-क्रूड, स्टैफ, कैमो, हिप, लैके) या कोई गर्म चीज मुँहमें लेनेपर (कैल्के,

मिलिफोल, ट्राम्बिडियम ) और गर्भावस्थामें ( हाइड्रोफोबिनम या लिसिन, एकोन, बेल, कैमो, हायो, मैग-कार्ब, स्ट्रैफ, टेबाक ), घटना—वायु-सेवनके लिये टहलनेपर ( ऐसिट-क्रूड, केलि-सल्फ, नेट्र-सल्फ, नक्स-वोम )। सर्दीकी वजहसे स्वाद-शक्तिका लोप हो जाना, कोई भी चीज मुँहमें अच्छी नहीं लगती। मुँहका स्वाद,—सवेरे बहुत कडवा, मुँह लसदार हो जाता है, इसलिये, बार बार कुल्ला करनेकी इच्छा होती है ( डायस्कोरिया ), सवेरे मुँहमें सड़े मांसका स्वाद और शोकाई, तीता स्वाद,—पानी या खानेके पदार्थ निगलने बाद ही बहुत तीते मालूम होते हैं, सन्ध्याके समय और सवेरे भी ऐसा हुआ करता है। जीभ,—सफेद या पीली और गाढ़े गोंदकी तरह लेप-चढ़ी ( बेल, ऐ-फास, मार्क, नक्स-मस ), नीरस, सूखी और प्यास नहीं रहती ( ब्राई, नक्स मस ), जीभके बीचका स्थान तर रहनेपर भी मालूम होता है मानो जल गयी है—सवेरे और रातमें जीभ बहुत चौड़ी और मोटी मालूम होती है ( पेरिस, प्लम्बम ), जीभके दोनों पार्श्व मानो जल गये हैं और जख्म हो गया है। सवेरे मुखविवर सूखा मालूम होता है, पर प्यास नहीं रहती ( लैक कैन, लाई, स्ट्रैमो ), सवेरे मुँहसे सड़ी गन्ध निकलती है ( लाई—अन्यान्य अवस्थामें—ऐ-नाई, क्रियो )। मीठा स्वाद-मिली लार बहना ( कैमो, कैन्थ, क्यूप्रम, डिजि, फास, प्लम्ब )। रोगी लगातार फेनभरा और रूईकी तरह थूक फेका करता है।

**गलेके भीतर**।—गलेके भीतर ऐसा मालूम होता है, मानो त्वचा-क्षय हो गयी है और घाव हो गया है,—कोई चीज निगलनेके समय डंक मारनेकी तरह दर्द, और जलन मालूम होती है और अन्य समय सुई गड़नेकी तरह दर्द मालूम होता है, निगलनेके समय ऐसा मालूम होता है मानो गलेमें एक गुल्म या गोलाकार पदार्थ अड़ा हुआ है ( जेल्स, ग्रैफा, नेट्र सल्फ )। कण्ठकी भीतरकी शिराएँ सब फूल और फैल जाती हैं, कण्ठमें प्रदाह और नीली आभा लिये लाल रंग दिखाई देता है। कण्ठका भीतरी भाग, गल ग्रन्थि और उपजिह्वा, लाल और फूली मालूम होती है,—निगलनेके समय गलेमें सूखापन रहता है,—रातमें और सवेरे अधिक। गलक्षत,—सन्ध्याके समय और तीसरे पहर बढ़ जाता है, अन्ननलीसे मानो एक कीड़ा कण्ठकी ओर चढ़ रहा है—ऐसा अनुभव होता है ( हाइपिर, स्पाइजि )।

**पाकस्थली ।**—बहुत भूख, पर किस चीज़की भूख है, यह नहीं कह सकता है ( ऐस्टिरियस-रियुब )। राक्षसकी तरह खा जाता है और फिर क़ै कर देता है। खानेकी चीजें बहुत नमकीन मालूम होती है ( साइक्लामेन, कार्बो-वेज, सिपि, सल्फ, केडमियम-सल्फ )। रुचि,—तेजस्कर पदार्थ शराब आदि और खट्टी, स्निग्ध चीजोंकी रुचि रहती है। अरुचि,—मैदमय खाद्य, मांस और रोटीसे अरुचि रहती है। प्यास प्रायः नहीं रहती, प्यास रहने पर बार बार थोडा थोडा पानी पीता है, पर उससे मिचली पैदा हो जाती है। तर या सूखी जीभके साथ प्यास न रहना। राक्षसी भूख, क्षुधाके समय ऐसा मालूम होता है, मानो आंतें आदि चबायी जा रही हैं। मुँहमें सडा स्वाद और ओकाई ( आर्नि, ब्राई, मार्क, नक्स )। इसकी सभी बीमारियोंमें प्यास नहीं रहती ( बेल, इपिक, सिपिया )। सभी पथ्य तीते मालूम होते हैं ( ब्राई, चायना, कोलोसिन्थ,—सभी खानेके पदार्थ खट्टे मालूम होते हैं=लाई, नक्स, सभी चीजें बहुत नमकीन मालूम होती हैं—आर्स, बेल, चायना, साइक्लेम, सल्फ )। पाकाशयमें पडी अजीर्ण खायी हुई चीजोंकी डकार ( ऐण्टि-क्रूड, कैल्के, चायना, कोना, सडे हुए अण्डेके स्वादकी=ऐसिड-म्यूर, आर्निका, सिपि, सल्फ, स्वाद या गन्ध रहित=हिपर, स्टैफ )। डकारके साथ गलेमें कडवा पानी चढ आया करता है ( ब्राई, इग्ने, नक्स, फास,—कुछ खट्टा पानी=डिजि, हाइड्रैस्ट, लेके, नेट्र-सल्फ,—मीठा रसाक्त=नेट्र-कार्ब, प्लम्ब, स्टैनम ), प्रत्येक बार भोजनके बाद वमन ( आर्स, फेरम, आइरिस, नक्स ), श्लेष्मामय वमन। सवेरे मिचली ( कोना, साइक्लेम, इपिक, फास )। मैदमय या घीकी पकी चीजें खानेकी वजहसे पाकस्थलीकी बीमारी ( ऐण्टि-क्रूड, इपिक, नक्स-वोम )। भोजनके बाद पाकस्थलीमें दर्द ( आर्स, फेरम, नक्स, सल्फ )। वक्षोदर मध्यस्थ पेशीके नीचे या उदरके ऊपरी भागमें ऐसा स्पन्दन जिसे दूसरे भी देख सकते हैं ( आयोड, रास, सिपिया, ऐण्टि-टार्ट, सिना, सिक्वी, फेरम, हाइड्रैस्ट, केलि-कार्ब, मैग म्यूर )। हिचकी,—बासी फल या पानी आदि पीनेपर ( इग्ने, नक्स )। अन्त्रशूल और मिचली,—वमन हो जानेपर घटना, वायु छूटनेपर ( नेट्र म्यूर )। वमन,—पाकस्थलीमें सर्दी लग जानेकी वजहसे या रजोरोध हो जानेके कारण रक्त-वमन ( ऐमोन-म्यूर, केलि-कार्ब, डलेसि-वार्सा ), पित्तमय पदार्थ—( आर्स, केमो, कोलूचि, क्रोटेलस इयुपेट-पार्फो, इपिक, लेप्टैन, मार्क, नक्स, फास, सिपिया, वेरेट ), खट्टा स्वाद मिला, हरे रङ्गका ( आर्स, इपिक,

प्लम्ब, रास ), फल, मैदमय या घीमें बनी चीजें, मिष्टान्न, बरफ वगैरह खानेकी वजहसे ( घीकी बनी चीजें खानेकी वजहसे=साइक्लेमि, फेरम, टेराक्स, कुल्फी बरफ खानेके कारण वमन=आर्स, कैल्के फास ), म्लान मुखमण्डल और सर्दी लगनेके साथ। श्वास लेनेके समय या दबानेपर उदरके ऊपरी भागमें दर्द मालूम होना ( गहरी साँस लेनेपर दर्दका घटना=लोबेलिया इनफ्लेटा )। बहुत सवेरे नींद खुलनेपर ( नेट्र-म्यूर, कार्बो-ऐन ) और भोजनके एक घण्टा बाद पाकस्थलीमें मानो एक टुकड़ा पत्थर रखा हुआ है—इस ढङ्गका भार मालूम होना ( ब्राई, हाइड्रेस्ट, आयोड, केलि-बाई, लाई, ऐ नाइट्रिक, जिङ्कि-बार, रास, टिलिया-इफी ,—डकार आनेपर घटना=पेरिस ), फिर कुछ खाने पर घटता है, प्रत्येक बार भोजनके बाद उदरोर्द्ध प्रदेशमें दबाव मालूम होना ( केल्म, नोवेल-इन, सेङ्गियु, स्ट्रान )—खाये हुए पदार्थके वमनके साथ ( वैरेट ) नुकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द,—चलनेके समय और पैर फिसलनेपर ( ब्राई, बेल )। सवेरेके भोजनके पहले या भोजनके बाद पेटमें ऐसा दर्द मानो ऐंठन हो रही है। पाकाशय वायुसे फूला और कड़ा। पाकाशयिक सर्दी या प्रतिश्याय ( ऐण्टि-क्रूड, आर्स, ब्राई, चेलिडो, इपिक, मार्क, नक्स-वोम, वैरेट ),—कुल्फी बरफ ( आर्स ), फल और मिठाई खानेकी वजहसे, ऐसी तकलीफ मानो पाकस्थलीकी त्वचाके भीतर जख्म हो गया है। पेटमें चप-चप ऐसा मालूम होना मानो चिपक गया है।

**अन्त्राशय** |—यकृतमें ऐसा दर्द मानो तीर घुस रहा है। चलनेके समय यकृतमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। अधिक आध्मानकी वजहसे पैदा हुआ अन्त्रशूल,—रातके भोजनके बाद या रातमें उदरोर्द्ध प्रदेश और कोखमें श्वास-प्रश्वासमें बाधा प्रदान करनेवाले आध्मानका सञ्चय होना, आध्मान वायु एक जगहसे दूसरी जगह घूमता फिरता है। उदरामय, बरफ, फल, और मिठाई आदि खाने तथा दोनों पैर पानीमें भींजनेके कारण अन्त्रशूल। वक्षके निचले अंशमें और उदरमें दर्दकी वजहसे रोगिनी सामनेकी ओर टेढ़ी हो पड़ती है। प्रत्येक बार भोजनके बाद पेट फूल उठता है, अन्त्र-प्रदाह और उदर-वेष्टमें स्पर्श बिलकुल ही सहन नहीं होता। जाड़ा मालूम होना और आँतों में आवाजके साथ अन्त्रशूल,—विशेषकर सन्ध्याके आरम्भमें। पाकाशय और अन्त्राशय फूला रहनेकी वजहसे रोगिनी अपना कमर बन्द या कमरका कपड़ा ढीला कर देती है। उदरमें निम्न-पृष्ठ भागमें ऐसा भार मालूम होता है, मानो

एक पत्थर बँधा हुआ है। बैठनेके समय निम्नांगमें झुनझुनी हो जाती है निष्फल मलवेग, तलपेटमें घूमकर योनितक छेदने और खींचनेकी तरह दर्द, रोगिनीको उसी वजहसे बहुत सुस्ती मालूम होती है। दोनों पुट्ठे य वंक्षण-प्रदेशमें गुल्मकी तरह पदार्थ अनुभूत होता है। रजोरोधकी वजहसे सर्दी मालूम होनेके समय अन्त्रशूल। नाभोके चारों ओर गोलाकार सूजन मालूम होती है।

**मलान्त्र और मल।**—रोज रातमें उदरामय होता है, मल पानीकी तरह या पित्तको तरह हरा और पाखाना होनेके पहले पेटमें दर्द और आँतोंमें गड़गड़ाहट हुआ करती है। बार बार आममय पतला पाखाना निकलना (आर्स, बेल, कैमो)। फल खानेकी वजहसे पतले दस्त आना (आर्स, चायना सिस्टस, कोलो,—अमरूद खानेकी वजहसे=वेरेट,—पेयाज़ खानेके कारण=थूजा,—सर्दी लगनेकी वजहसे=ऐको, ब्राई, कैमो, डालका,—ठण्ढा पानी आदि पीनेकी वजहसे=आर्स, ब्राई, नक्स-मस,—गदला और मैला पानी पीनेके कारण=कैम्फो, जिञ्जिबार,—दूध पीनेपर=कैल्के, नेट्र-कार्ब, सल्फ)। आमातिसार,—मल केवल आम और खून मिला। दुरारोग्य कब्जियत,—सवेरे मुँहका स्वाद मिचली पैदा करनेवाला और कड़वा मालूम होता है, रोगीको बाध्य होकर कुल्लाकर मुँह धोना पड़ता है, मल गाँठ गाँठ, बड़ा और कड़ा —क्विनाइनसे रोके हुए सविराम ज्वरके बाद। पाखाना लगनेके समय थोड़ा-सा पाखाना निकलता है या मलके बदले केवल पीलो और किसी किसी समय खून मिली आँव निकलती है, अर्श,—बहुत दर्द, मसा बाहर निकला हुआ और उसके साथ ही उत्तेजना और ऐसा मालूम होना कि त्वचा क्षय हो गयी है। रक्तस्राव रोगमें बवासीरका मसा भीतरी, पर उससे अकसर खून निकला करता है (नहीं तो पलसेटिलाके अन्तर्गत नहीं आता)। निद्रितावस्थामें अनजानमें मल निकल जाना। पित्त सञ्चयकी कमीके कारण अनजानमें निकल जानेवाला सफेद रङ्गका मल और यकृतके विकारकी वजहसे कीचकी तरह मल निकला करता है (ऐ-वेन, ऐसिट क्रूड, कोल्के, मार्क, नक्स मस, पोडो, कीचकी तरह=कैल्के, वार्बेरिस, लाइकोपस-वर्जिन, चेलिडो, जेल्स, हिप, कैनि-साई, लेप्ट्रैन, माइरिका सेरि, ऐ-नाई, ऐ-फास, पोडो)। कमरमें दर्द मिला रक्तामाशय। उदरामय,—मल अत्यन्त परिव[illegible] बारका पाखाना कभी एक तरहका नहीं होता,—प्रतिवार भिन्न[illegible]

की मल निकलता है। उदरामय साधारणतः या केवल रातमें होता है—मल पानीकी तरह हरी आभा लिये पीला, बहुत परिवर्त्तन शील,—और भोजन पेटमें जाते ही पाखाना लग आता है। पाखाना होनेके पहले और बाद—मलान्त्रमें और मलनालीके मुँहपर जलन, उत्तेजना और ऐसा दर्द मालूम होता है, मानो त्वचा क्षय हो गयी है। पाखाना होनेके समयके अलावा अन्य समय भी, मलनालीसे खून निकलता है।

**पेशाब**।—पेशाब रोकनेकी शक्तिका न रहना (बेल, जेल्स, इयुपेट-पर्प्यु, क्रियो), उदरमें खींचनकी तरह दर्दके साथ बार बार पेशाबका वेग। बिना रङ्गका पानीकी तरह पेशाब, उसमे गोंदकी तरह टुकडे टुकडे तली जमती है (ऐ-फास)। रुका हुआ पेशाब,—मूत्राशय प्रदेश लाल और गर्म हो जाता है, रोगी बहुत चिन्तित हो जाता है और उसके तलपेटमें यन्त्रणादायक दर्द हुआ करता है। शय्यामें पेशाब—खासकर शिशु-बालिकाओंकी (गोरे रङ्गके बालकोंकी—सिपिया,—रातमें पाँच छ बार अनजानमें पेशाब होता है=फेरम,—अभ्यासके सिवा और कोई कारण न रहनेपर=इक्विसेटम)। मूत्राशय चिपक जाता है और उसके ग्रीवा देशमें ऐसा दर्द होता है, मानो काँटा गड रहा है। पेशाबका वेग रोक नहीं सकता,—बैठने (कास्टि, सार्सा) या चलनेके समय (कास्टि, फेरम, नेट्र-म्यू, जिङ्कम, स्ट्रैमोन,—चलनेके समय या दण्डायमान अवस्थामें=सिपि)। आपसे आप हीं बूंद बूंदें पेशाब निकलता है (अनजानमें निकलता है—खाँसनेपर=कास्टि, स्कीला, एपिस) वायु निकलनेके समय और रातमें सो जानेपर (एपिस, आर्जेण्ट-नाइ, ऐ-बेञ्जो, आर्निका, बेल, कास्टि, फेरम, सिपिया, सल्फ,—कृमिकी उत्तेजनाकी वजहसे=सिना, सार्सापेरिला, इयुरेनियम-नाई)। खूनका पेशाब (आर्स, कैनाब, कैन्थ, फास)—मूत्रनाली द्वारपर जलन और नाभि-प्रदेशमें ऐसी यन्त्रणा मानो जकड गया है। साथ ही मसानेमें भी दर्द मौजूद रहता है, तली पीबकी तरह, पेशाबके साथ मूत्राशय ग्रीवा देशमे आक्षेपिक दर्द, यह उरुतक फैल जाता है। पेशाबके बाद अन्तमें कई बूंद खून गिरता है।

**पुं-जननेन्द्रिय**।—प्रबल रमणाकांक्षा,—आपसे आप लिङ्गोद्गम हो जाता है, सवेरे बहुत देरतक स्थायी लिङ्गोच्छ्वास (साइलीक, मैग-म्यू, केवल सवेरे, सन्ध्या या रातमें बिलकुल नहीं होना=पेलेडियम, शृङ्गारेच्छा न रहनेपर भी=नेट्र-म्यू), हस्तमैथुनके बाद वीर्यक्षय, अत्यन्त शृङ्गारके कारण

सर दर्द (सरके पिछले भागमें=सिङ्कोना), कमरमें दर्द (स्टैफ) और दोनों पेरोंमें भार मालूम होना। अण्डकोष फूलते नहीं पर जलन होती है। एक-शिरा, उसके साथ ही सुष्क फूलना, सर्दी लगनेपर, चोट या रुके हुए प्रमेहके स्रावके कारण (क्लिमेट)। इस या अन्त्र-वृद्धि निवारक यन्त्रकी रगड लगकर रैतोरज्जु प्रदाह। उदरके भीतरसे रैतोरज्जु होकर खींचनकी तरह दर्द, अण्ड कोषतक चला जाता है। अण्डकोषमें जल-सञ्चय। मूत्राधार मुख-शायिका ग्रन्थिका बढना नल चिपटा और क्षुद्र, मुख-शायिका ग्रन्थिका नया प्रदाह। प्रमेह,—स्राव गाढा पीला या पीली आभा लिये हरा (नेट्र सल्फ, थूजा)। मेढ्रत्वचाके भीतर और ऊपरी भागमें खुजली और जलन। शुक्रकी तरह प्रमेहका स्राव।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—ऐसा दर्द मानो जरायु जकड गया है या छेदा जा रहा है और छूनेपर या रमणके समय उसमें बहुत दर्द मालूम होता है (क्रियो, लेके)। आर्त्तव स्रावके समय जरायुमें बहुत दर्द मालूम होता है। जरायु-भ्रंश, इसके साथ ही उदर और कमरमें इस तरहका भार मालूम होना मानो पत्थर रखा हुआ है। दोनों पेरोंमें झुनझुनी और वृथा ही पाखाना लग आता है। जरायु-स्राव,—स्राव बदलनेवाला—बीच बीचमें रुक जाता है,—स्राव गाढा खून मिला, वयःसन्धिकालका जरायु-स्राव (लेके, सिपिया, बेल, प्लेट, थ्लेसि, आस्टिलेगो)। हरित्पाण्डु रोगमें (थ्लेसि) और क्विनिन और लोहेके अपव्यवहारकी वजहसे। यौवनोद्गमके समय रजःस्राव देरसे होता है (अरम-म्यूर-नेट, ऐक्टिया, नेट्र-म्यू, सिपि)। ऋतु,—बहुत विलम्बसे होता है स्राव बहुत कम दिन स्थायी, स्राव बहुत गाढा काला और जमे हुए टुकडे मिला (कैक्टस, काक्यु, ग्रैफ, केलि-नाई, मैग-कार्ब, प्लेट, जैन्थक्साइलम), या पानीकी तरह पतला (लोरो, नेट्र-म्यूर, सिकेलि, वाइवर्णम), रङ्ग बदलने वाला, दिनमें चलनेके समय स्राव अधिक हुआ करता है (केवल दिनमें=कास्टि, केवल शरीर हिलानेके समय=लिलियम-टाई,—चलनेके समय लगातार स्राव होता है=नेट्र-सल्फ, शरीर हिलाते ही स्राव बढ जाता है=ब्राई, विशेषकर गर्भ-स्रावके बाद—क्रोकस)। आर्त्तव रुका या कभी कभी बन्द रहता है, ठण्डे पानीमें दोनों पेर भींजनेकी वजहसे ऋतु-रोध (ऐकोन, नेट्र-म्यूर—हाथ डुबानेकी वजहसे=कोना, लैक-डिफ्लो), या रक्तकी कमीके कारण हरित्पाडु रोगमें (हेलोनियस), अथवा स्नायविक अवसादकी वजहसे

( शारीरिक अवसादकी वजहसे=नक्स-मस्कोटा ) ऋतु रोध। टपकको तरह सर-दर्द ( माथेमें अधिक रक्त-सञ्चयके कारण सर दर्द=इथ्यू, वेरेट विर )। पाकस्थलीमें दबाव मालूम होना, पाकस्थलीमें दर्द। मूत्रकृच्छ्र, आँखोंका प्रदाह, इसके साथ ही सवेरेके समय मिचली या मुँहका कड़वा स्वाद, क्षण भरमें लोप हो जानेवाले स्रावत्राला रज:स्राव,—सन्ध्याके समय बहुत जाड़ा मालूम होता है। प्रदरका स्राव गाढा और दूधकी तरह, योनिका बाहरी भाग फूल उठता है, या बहुत कसैला और त्वचाको क्षय करनेवाला, दाह करनेवाला, बिना दर्दका स्राव अथवा उदरमें काटनेकी तरह यन्त्रणा। गर्भ स्रावको आशङ्का,—शोणित स्राव होता होता रुक जाता है और आक्षेप, श्वास रोध और मूर्च्छा, रोगिनी निर्मल वायुके लिये लालायित रहती है। विक्षत व्रण निकलना, जरायुमें तेज सङ्कोचनको कमीके कारण फूल अड़ जाना ( कैन्थ, ऐग्नस, मैल, कोलोफिन, इपिक, सिकेलि )। जरायुमें फूल या रक्त-पिण्ड रुक जानेकी वजहसे प्रसवके बादका रक्त स्राव ( सिनैमोमम, इन्नेसि )। प्रसवके बादका दर्द बहुत देरतक स्थायी रहता है और बहुत प्रचण्ड होता है ( सिकेलि, ऐकोन, कैमो, काफिया, जेल्स,—अस्त्रको सहायतासे प्रसव होनेके बाद=आर्नि, हाइपिर, रास ),—संध्याके समय बहुत बढ़ जाता है। प्रसवके बादका क्लेद स्राव बहुत थोड़ा ( सिकेलि ) और क्रमसे दूधके रंगका हो जाया करता है ( दूधको तरह सफेद=कैल्के ),—रोगिनीको ज्वर भाव रहता है, पर प्यास नहीं रहती। अनियमित और मृदु प्रसव वेदनासे पैदा हुआ धनुष्टङ्कार की तरह आक्षेप ( रोगिनी बेहोश नहीं हो जाती=काकुलस ), चेहरेपर थोड़ा पसीना, म्लान और बरफकी तरह ठण्डा ( चेहरा लाल—ग्लोन ), घड़ घड़ शब्द करनेवाला श्वास-प्रश्वास और पुष्ट नाड़ी। सूतिकारम्भ या गर्भावस्थामें पैरमें सफेद सूजन ( ब्राई, लैके, नेट्र-सल्फ, रास )। बालिकाओंको यौवन आनेसे पहले उत्पन्न होते है अथवा दूधकी तरह, जलवत् रस निकला करता है। दोनों स्तन फूल उठते हैं और बच्चेको प्रतिवार स्तन पिलानेके समय दर्द बहुत जोरका होता है। दर्द बच्चेकी पेशी और कन्धेमें, गर्दनमें, बगलमें तथा बाहुमें चला जाता है और एक जगहसे दूसरी जगह हटा करता है ( क्रोटोन, फाइटो )। इसी कारणसे रोगिनी रोया करती है। बच्चेको स्तनका दूध छुड़ा देनेपर दोनों स्तन फूल उठते हैं, बहुत खींचन पड़ती है और बहुत दर्द हुआ करता है, दूध इकट्ठा होना भी बन्द नहीं होता। साधक,—इतना

कारण तकलीफ पैदा हो जाती है। (२७) मेरु चंचुमें तेज दर्द—मानो एक फोड़ा निकल रहा है। (२८) यकृतमें ऐसा दर्द मानो फोड़ा उत्पन्न हो रहा है। (२९) तलपेटमें भयानक दबाव मालूम होता है, मानों आँतें उतरना चाहती हैं। (३०) शरीरमें जगह जगह टपक हुआ करती है और छुरी मारनेकी तरह दर्दमें परिणत हो जाता है। (३१) पैर और दोनों बाहुओंके पिछले भागमें शीत मालूम होना, दोनों जानु बरफकी तरह ठण्डे, ज्वर-भाव, मानो कम्प होनेकी सूचना। (३२) कोई चीज निगलनेके समय पीठमें दर्द होता है। (३३) अस्थि, बाहु, हाथ और आँख फूली, और दोनों पैर छोटे मालूम होते हैं। इसके कई मानसिक लक्षण भी विशेष निर्णायक हैं=(३४) कामोन्माद, रोगिनी अन्य रमणी और बालिकाओंके प्रति विद्वेषभाव प्रकट करती है। खामखयाली, बुद्धि विलुप्त, विषादयुक्त और रोदनपरायण, सवेरे नींद खुलनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो नशा हो गया है। सन्ध्याके भोजनके समय केवल पानी पीनेपर भी शराबकी तरह नशा हो-जाता है। अपने रोगके सम्बन्धमें बहुत चिन्ता और आसन्न मृत्युका भय। (३५) पहली बार भोजन करनेके बाद हृत्पिण्डमें दर्द मालूम होना। (३६) खाना-पीना आरम्भ करनेपर निगला हुआ पदार्थ, ऐसा अनुभव होता है, कि वक्षमें अड़ा हुआ है। (३७) श्वास-प्रश्वासके लिये मुँह फाड़े रहना पड़ता है, मुँहसे जो हवा घुसती है, उससे वायुनलीमें जलन और दर्द पैदा हो जाता है। (३८) नाकसे रक्तस्राव होनेपर सर-दर्द आराम हो जाता है।

## लक्षणावली।

**मन।**—रोगिनी पुरुषके प्रति बहुत अनुराग प्रकट करती हैं परन्तु दूसरी स्त्री (पलस) यहाँतक कि छोटी बालिकाके प्रति तक, महान विद्वेष प्रदर्शन किया करती है,—यही पुरुष-प्रियता धीरे धीरे बढ़ कर कामोन्मादमें परिणत हो जाती है। खामखयाली, उन्मादभाव,—कभी बुद्धिका गायब हो जाना और दुःख प्रकट करना और रोना और कभी अपनी बीमारी आराम होनेकी आशा करना और आनन्द प्रकट करना। बच्चोंके प्रति, विशेषकर- शिशु बालिकाओंके प्रति विद्वेष भाव (अपने और परिवारवालोंके प्रति विद्वेष= ऐसिड-कार्बोल, ऐलो, कैम्फ, कोबाल्ट, कोना, सिपिया, इयुपस-टिएटी,—अपने

शिशु-सन्तानके प्रति विद्वेष=प्लेट,—अपने स्वामी और सन्तानोंके प्रति विद्वेष=क्लोन, वैरेट)। अत्यन्त विषाद,—अपने आंसू नहीं रोक सकती (केली-ब्रोम, लेक-कैन) दूसरोंका प्राण नाश करनेकी अभिसन्धियातक मनमें उदय होती हैं परन्तु विवेककी सहायतासे रोगिनी अपने चित्तको दमन किये रहती है। बहुत चिन्ता,—रोगिनीको ऐसा अनुभव होता है, मानो उसकी मृत्यु अनिवार्य हैं (ऐकोन, कास्टि, क्रोकस, फास)। मानसिक उत्तेजनाकी वजहसे अनिद्रा। रोगिनोको विश्वास रहता है, कि उसको एक रोग है और दूसरे उसे समझ नहीं सकते। बहुत रोदन परायण, कोई यदि कुछ कहता है तो आंखमें पानी भर आता है। शारीरिक और मानसिक अवसाद, स्मरण-शक्ति लुप्त, कितने ही भाव एकके बाद दूसरे उठने की चेष्टा करते है, पर मस्तिष्क मेंसब मिट जाते है। रोगिनोको ऐसा मालूम होता है कि वह मर गयी है, मानो अपने चेहरेपर बैठो हुई मक्खीको भगानेकी भी उसमें शक्ति नहीं है। किसी चीज़की ओर शून्य दृष्टिसे देखती रहतो है। सवेरे नींद खुलनेपर और पहली बार भोजनके समय केवल पानी पीनेपर भी नशा मालूम होता है।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आनेके साथ अस्पष्ट या तिमिर दृष्टि (साइक्लेमैन, जेल्स, ऐनाक, बेल्फो, वयूप्रम, कैलि-ब्राई, फाइटो,—दृष्टि-लोपके साथ=नक्स वोम, वेन, सल्फ,—क्षीण दृष्टिके साथ=डायाडेमा, फास)। सन्ध्याके समय ऐसा अनुभव होता है, कि माथा खूब कसा हुआ है (ऐसिड-कार्बोल, नैट्र-म्यूर, जेन्थक्सादलम, इग्निगो)। रातमें तीन चार बजनेके समय सर दर्द की वजहसे नींद खुल जाती है (नैट्र-म्यूर, नेजा)। सर दर्द रोगमें ऐसा मालूम होता है, मानो दोनों आंखें बाहरसे भीतरकी ओर खिंच रही हैं (फास) और यह दर्द कानके पीछेतक फैल जाता है। लिखनेके समय मस्तिष्कमें एकाएक धक्का मालूम होना। प्रबल सर दर्द—कनपटी, नाककी जड़ और आंखमें दर्द मालूम होता है। चलनेके समय शरीरके थोड़ा भी हिलते ही मस्तिष्कमें दर्द और स्पर्श असहिष्णुता मालूम होती है (सिङ्कोना ग्लोब, फाइटो), ललाटमें *भयानक यन्त्रणा* (*लेक्र-डिफ्लोरेटम*)। आंखके ऊपरी भागमें दबाव और दर्द मालूम हुआ करता है (कार्बो-वेज, सेनैगा) और दिखाई नहीं देता—वमन होनेपर दर्द घट जाता है। सरके पिछले भागमें धीमा दर्द,—पीछेकी ओर माथा झुकानेपर घटना (बढ़ता है=ऐनाक)।

**आंख।**—कानकी ओर आंख घुमानेपर कनपटीमें, कानमें और कपाल के बगलमें दर्द मालूम होता है। दोनों आंखें नीले घेरेसे घिरी, गड्ढेमें धँसी; लाल। आंखकी निचली पलक फूली ( विस्पा, जिङ्कम,—आंखके नीचे थैली की तरह सूजन=एपिस,—ऊपर=कैलि-कार्ब )। आंख करकराती है और बन्द करनेपर उसमें उत्ताप ( कोरेल-रूब, आर्स्टिलेगो ) और खोलनेपर जाड़ा मालूम होता है। दोनों आंखें लाल होकर दृष्टि-शक्तिको नष्ट कर देती हैं ( ग्लोन )। नींद खुलनेपर आंखमें रक्त-सञ्चय ज्यादा हो जाना और अस्पष्ट दृष्टि। दोनों आंखोंके ऊपरी अंशमें दबाव मालूम होना और दिखाई न देना,—वमनके बाद घटना। विरक्तिजनक पलकोंका स्पन्दन, वह देखनेमें व्याघात पैदा कर देता है और चक्षुगोलक घूमा करता है।

**कान।**—वमनके कुछ ही पहले देखने और सुननेकी शक्ति घट जाती है और उसके कुछ ही बाद बहुत तकलीफके साथ वमन हुआ करता है। बाएँ कानमें फाड़ने या बेधनेकी तरह दर्द,—मानो हड्डीमें दर्द पैदा होकर ऐसा हो रहा है। दाहिने कानमें ऐसा अनुभव होता है, मानो छुरी गड़ रही है।

**नाक।**—नाकका अगला भाग सूक्ष्म। नाककी जड़से सरके पिछले भागतक दर्द मालूम होता है। जितनी ही बार नाक छिड़कता है, उतनी ही बार उसमेंसे आम मिला रक्त निकलता है ( आर्नि, आरम-मूर, ग्रेफ, फास,—सवेरे=हैके, कार्ष्टि, पलस ), नाकसे खूनका स्राव होनेके बाद सर दर्द घट जाता है ( ब्यूफो, फेरम फास, मैग-सल्फ, मिल्लिलोट )। नाकके पिछले भागमें बहुत भार मालूम होता है। बार बार छींक आती है। नाकमें अम्लमूलकी गन्ध आती है।

**चेहरा।**—उतरा हुआ सफेद और मलिन, आन्तरिक दुःख प्रकट करनेवाला और दोनों आखें नीले घेरेसे घिरी, दोनों गाल लाल, जलन करनेवाले और गर्म, समूचा माथा और चेहरा लाल, नासा, जीभ और स्थूल नासिका, पीले गाल या गड्ढेमें धसी आंखें और नीले रङ्गकी मूर्त्ति, रोगी आइनेमें अपना चेहरा देखकर डर जाता है। पीले रङ्गकी मूर्त्ति, विशेषकर शय्यासे उठनेपर। निचले हनुकी ग्रन्थि सब फूल जाती हैं और कड़ी हो जाती हैं। दाहिनी गण्डास्थि और युगास्थिमें फाड़नेकी तरह दर्द।

**मुख-विवर आदि।**—स्नायुगत दन्तशूल,—संध्याके समय धक धक क्रिया करता है और ऐसा दर्द मालूम होता है, मानो दाँत टूटा जाता है, वृद्धि=सोनेपर, घटना—चलने पर। गर्भ धारणकी पहली अवस्थामें दाँत (मैग-कार्ब, रेटान) या काटनेवाले दाँतमें छुरी वेधनेकी तरह दर्द या छेदक-दन्तकी जड़ शिथिल हो जाती है और मसूढ़ेमें जखम हो जाता है। दाँत और मसूढ़ेमें झुनझुनी होती है और ऐसा मालूम होता है, कि दाँत सब मानो पेस्ट-बोर्ड या कड़े गत्तेके बने हुए हैं। मसूढ़े काले हो जाते हैं। जीभ,—गहरे सफेद लेपसे ढकी। जीभकी जड़में उत्ताप मालूम होता है। जीभके अगले भागमें जभी तभी जलन मालूम होती है (रेटान, सेङ्गिविन)। मुँह फाड़े बिना श्वास-प्रश्वासकी क्रिया नहीं कर सकता,—घुसी हुई हवा बहुत तकलीफ पैदाकर देती है और ऐसा मालूम होता है कि वक्षमें सजीव पदार्थ है और जलन मालूम होती है। उपजिह्वा फूली और लाल, जीभ प्राय सफेद और उसका प्रान्त भाग लाल, गलेके भीतर और कभी कभी गलेकी ग्रन्थिमें, उत्ताप और जलन मालूम होती है और ऐसी तकलीफ होती है, मानो कोई अस्त्रसे आघात कर रहा है। कण्ठमें श्लेष्मा जमा हो जाता है और गहरी नींदके बाद सवेरे खाँसनेपर गाढ़ा गोंदकी तरह बलगम, अन्ननाली और कण्ठसे अलग होकर बलगमके रूपमें निकलता है और कण्ठमें ऐसा दर्द होता है, मानो कण्ठके भीतरकी त्वचा चूर हो गयी है। एकाएक कण्ठनाली इस तरह संकुचित हो जाती है कि रोगी एक भी बात स्पष्ट उच्चारण नहीं कर सकता (रेटान,—बोलनेमें व्याघात पैदा कर देता है=मैंग्नि, पलस—बोलनेमें कष्ट होता है=पेरिर)। कोई पदार्थ निगलनेके समय पीठमें दर्द होता है (रास टक्स केलि-कार्ब, कास्टि)।

**पाकस्थली।**—मुँहमें मूली और मिर्चोंकी तरह अनुभव, राक्षसी भूख पर कुछ खानेके बाद रोगी अपनेको छोटा और पहलेकी अपेक्षा शिथिल देह समझता है। रातके ४ बजनेके समय खानेकी इच्छा होती है, पर भूख नहीं रहती। बहुत तम्बाकू खानेसे अरुचि मालूम होना। लगातार तेज प्यास, या आवश्यकतासे अधिक पानी पीता है। जो कुछ निगलता है, उसीसे पीठमें दर्द होता है। अन्ननली और वक्षमें जलन मालूम होती है। पाकस्थलीसे बार बार सड़ी डकार आती है। उदरोर्द्ध प्रदेशमें जलन होकर दिनभर गर्म

डकारें आती है और अन्तमें सर दर्द पैदा हो जाता है। मानो मूर्च्छा आ जानेका उपक्रम, ऐसी ही मिचली पैदा हो जाती है और इतना अधिक प्रकोप होता है, कि रोगी बहुत क्षीण हो जानेपर सीधा होकर बैठा रहता है, सो नहीं सकता। बार बार ओकाई आती है और इस समय देखने और सुनने की शक्ति या तो लोप हो जाती है या दृष्टि अस्पष्ट और श्रवण शक्ति घट जाया करती है। वमन,—भयानक प्रबल (इथ्यू)—खायी हुई चीजें के हो जाती हैं, या बहुत मिचली, वक्षमें दबाव और सर्दी मालूम होकर सफेद रङ्गका श्लेष्मा मिला खाया हुआ पदार्थ वमन होता है, कभी कभी केवल कफ और पित्त वमन होता है (इपिका)। प्रत्येक बार वमनके पहले पीठ और दोनों बाहु सिहर उठते हैं (दोनों पृष्ठफलकोंके बीचमें जलन मालूम होती है=रास) काले रङ्गका पदार्थ वमन (ओपि, प्लम्ब)। जितना पानी पीता है, उससे पेशाब कम होता है, पर पेशाब बहुत थोड़ा नहीं होता। उदरोर्द्ध प्रदेशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द—गहरी साँस लेने और छोड़नेके समय।

अन्नाशय।—यकृत प्रदेशमें सुई गड़ने या अस्त्रकी चोटकी तरह दर्द या इस ढङ्गका दर्द होना कि उसकी त्वचा क्षय हो गयी है। यकृत प्रदेशमें ऐसा दर्द हुआ करता है, मानो फोड़ा निकलता है, यकृतके दाहिने अंशमें अस्त्र बिंध रहा है या चिपक गया है ऐसा दर्द मालूम होना, नाभि-प्रदेशमें मरोड़ खानेकी तरह दर्द (चेलिडो, कोलो, क्रोटन, फाइटो, टिलिया-ट्रि)। नाभिके बाएँ अंशमें नख गड़नेकी तरह दर्द,—मानो पतला पाखाना होनेका यह पूर्व लक्षण है। थोड़ा भी खाते ही पेट फूल उठता है, यह फूलन पाकस्थलीसे आरम्भ होकर उदरतक चली जाती है। उदर कड़ा—मानो उसमें अधान वायु भर रहा है, परन्तु दर्द नहीं मालूम होता, पाकस्थलीपर किसी तरहका दबाव सहन नहीं होना (आर्स, हिपर, इपिक, लाइ, मैग म्यूर, फास, —कपड़ा कसकर पहन नहीं सकता=लेके, लाइ, नक्स)—विशेषकर तलपेटमें (विशेषकर उदरके बाएँ पार्श्वमें=पल्स)। उदरको दबानेपर वह कड़ा और दर्द भरा मालूम होता है। रोगीको ऐसा मालूम होता है, कि उदर फूलने की वजहसे उसकी साँस रुक जायगी (आर्जेण्ट-नाइ, लाइ, हिप, हाइड्रैस्ट, ऐहाइड्रो, लैके, फास, पल्स, इयुरेनियम-नाइ), इसके बाद ही पतला पाखाना होनेकी तरह पेटमें मरोड़ हुआ करती है। उदराध्मान,—ऊपरी या निचले किसी भी द्वारसे—अधान वायु नहीं निकलता। सवेरे नींद खुलनेपर देखता

है कि तलपेट जकड़ा और टटाया हुआ है, फूल रहा है और दबानेपर दर्द मालूम होता है—यहांतक कि पहना हुआ कपड़ा भी सहन नहीं होता ( लाई एपिस, लियो, लैके, लेक-येन, पल्स, सल्फ़िया )। पाखाना होनेके पहले वृद्धि या पाखाना हो जाने बाद घटना—यह सब कुछ नहीं होता, लगातार तकलीफ बनी रहती है, पर शरीर हिलानेपर कुछ बढ़ जाती है, चलनेके समय थोड़ा भी हिलते ही अन्त्राशयमें दर्द मालूम होता है। बड़ी आँतमें आध्मान वायु भड़ा रहता है, उदरमें सब जगह वायुके गोले धक्का देते हैं। किसी पदार्थ पर भार देकर बैठनेपर ओगि-देशमें आराम मालूम होता है, परन्तु फिर तलपेटमें दर्द पैदा हो जाता है और ऐसा मालूम होता है, कि एकाएक एक गोलेने चढ़कर कण्ठ-रोध कर लिया, वह इतना बड़ा मालूम होता है कि ऐसा बोध होता है कि कण्ठमें रहनेके समय वह निगला नहीं जा सकेगा, मानो कण्ठसे यह गोला उतरकर पाकस्थलीमें चला जाता है और मालूम होता है, कि अब यह गोला न पचेगा। निचला उदर शून्य और उसमें अस्त्रकी चोटकी तरह यन्त्रणा होती है, मानो खून बड़े वेगसे आँखकी और दौड़ रहा है; आँखोंमें जलन होती है, सरमें चक्कर आता है और शिराओंमें चारों ओर खून दौड़ जाता है। दोनों पैर बहुत ठण्डे मालूम होते हैं और कुटकुटाया करते हैं—मानो ठण्डे पैर बहुत गर्म पानीमें डुबो दिये गये हैं। दाहिने पुट्ठे की गाँठ फूली और छूनेपर दर्द मालूम होता है। तलपेटमें नीचेकी ओर दबाव मालूम होता है, मानो आँत उतर पड़ेगी ( कोल्चि, कार्बोन-सल्फ, काक्यु, गुयायेक, लाई, नक्स मस, साइलि )। तलपेट और मसानेमें दर्द—मानो रजःस्राव होनेका यह पूर्व लक्षण है।

**मल।**—मल—बहुत ज्यादा नहीं और पतला—या बड़े जोरसे पीली आभा लिये भूरा पाखाना होना, इसके अलावा कभी भूरा और फेन भरा मल। पुराना उदरामय,—हरे रङ्गका पतला मल और आम और खून मिला मल। अजीर्ण पदार्थ मिला पतला मल। उदरी रोगमें पुराना उदरामय—प्रबल प्यास, उदरोर्द्ध प्रदेशमें बहुत सुस्ती मालूम होना, श्वास-प्रश्वासके समय कण्ठरोध हो जाता है, बहुत पेशाब और वायु न निकलना।

**पेशाब।**—मूत्रनालीके सामनेवाले अग्रमें जलन मालूम होना। मसानें के स्थानपर फाड़नेकी तरह दर्द,—विशेषकर झुकनेपर। कामाद्रि प्रदेशमें दर्द और पेशाबका वेग,—मानो मूत्राशयका शिखर देश दब रहा है। जितना

पानी पीता है, उसके अनुमानमें पेशाब कम होता है। पेशाबका वेग रहने पर भी थोड़ा पेशाब होता है। बहुत देरतक बैठे बिना पेशाब नहीं होता; फीका और मैला, पीले रङ्गका पेशाब,—उसको तली शराबके फेनकी तरह।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—मानो एक गोला जरायुके शिखर-देशसे उठकर कण्ठमें जाकर रुका। जरायु और पुट्ठेकी जगहपर छूनेसे बहुत दर्द होता है। अस्थिमें भी दर्द मालूम होता है और सन्धियाँ सब कड़कड़ करती हैं, कशेरुका स्तम्भ बहुत चोख। जरायु और पुट्ठेके स्थानपर बहुत दर्द और गर्मी मालूम होना, बार बार पेशाबका वेग होता है, परन्तु रोगिनी पेशाब नहीं कर सकती। जननेन्द्रिय और भगांकुरमें स्नायविक उत्तेजनाकी वजहसे रोगिनी अस्वाभाविक उपायोंसे काम परितृप्ति करना चाहती है (ओरिगिनम)। कामना न रहनेपर भी योनिसे श्लेष्माका स्राव। जरायु-प्रदेशमें जलन आरम्भ होकर उदरोर्द्ध प्रदेशमें फैल जाती है और वहाँ यह जलन स्नायविक सङ्कोचन में परिणत हो जाती है और रोगिनीके मनमें ऐसी आशङ्का जनक अनुभूति उत्पन्न हो जाती है कि उसे धनुष्टकार हो जायगा। जननेन्द्रियमें बराबर सुरसुरी हुआ करती है और यह सुरसुरी बढ़कर रातके डेढ़ बजनेके समय बहुत ज्यादा मात्रामें श्लेष्मा-स्राव होकर तब कहीं बन्द होती है। रोज तीसरे पहर तीन या ४ बजनेके समय योनिसे गुलाबी रङ्गका पानीकी तरह खूनका स्राव होता है। ऋतु-स्राव बहुत अधिक और बहुत दिनोंतक स्थायी रहा करता है,—थक्का थक्का खून निकला करता है—गर्भस्रावकी तरह। ऋतुस्रावके समय जरायु-प्रदेशसे उत्ताप पैदा होकर माथेमें, माथेसे नितम्ब देशमें और वहाँ से क्रमश: सारे शरीरमें फैल जाता है, मानो अभी अभी पसीना होगा—ऐसी अनुभूति पैदा कर देता है, पैर और तलवेमें कुटकुटी हुआ करती है, विस्मृति पैदा हो जाती है। रोगिनी सुस्त हो पड़ती है और उसे बोलनेमें बहुत तकलीफ होती है (कार्बो-ऐनिम, काकुलस)। कामोन्माद—सवेरेसे रातके ११ बजनेतक बराबर मौजूद रहता है।

**श्वासयन्त्र।**—श्वास-प्रश्वासमें मूलीकी गन्ध। स्वरभंग। खाँसीके रोगमें स्वरभग, ऐसा अनुभव होना मानो बहुत देरसे चिमटेसे दबाया जा रहा है (ड्रस्यू ज्ञा—मानो लोहेके बन्धनसे कसकर बाँधा हुआ है।—कैक्टस),—श्वास-प्रश्वासका काम करने या बोलनेमें बहुत परिश्रम मालूम होता है

(केव्हस)। वायुनलीकी सर्दी या प्रतिश्याय रोगमें जैसा हुआ करता है, कण्ठमें उसी तरह कफ सञ्चय होकर खाँसी पैदा हो जाती है। मानो उदरोर्द्ध प्रदेशमें कुछ कण्ठकी ओर चढ़कर खाँसी पैदा कर रहा है, हँसनेपर भी खाँसी आती है (आर्जेण्ट-नाइ, ब्राई, सिङ्को, फसू फ्रस, फास, स्ट्रैनम)। ऐसा मालूम होता है, मानो कण्ठके नीचे गाढ़ा गोंदकी तरह कफ सञ्चित हुआ है, पर खाँसनेपर नहीं निकलता-मानो खाँसीका वेग उतनी दूर पहुँचता ही नहीं (कास्टिकम)। सूखी खाँसी—खाँसनेपर माथा और वक्ष-पार्श्वमें धक्का मालूम होता है (ब्राई)। बलगम,—छोटे छोटे श्लेष्माकी गोलियाँ सब बहुत सरलतासे निकलती हैं। खाने-पीनेके समय गला रुकनेका उपक्रम हो जाता है (ऐनाक, मैंग फास, रास, सोपिया)। रातके ३ बजेतक मुँह फाड़े बिना साँस नहीं ले सकता, वक्षमें घुसी हुई हवा यन्त्रणा और जलन उत्पन्न करती हैं—मानो उसमें जो कुछ है—वह सब सजीव है, उपजिह्वा फूली और लाल, जीभ प्राय सफेद और उसका किनारा लाल। रोगिनीको बहुत बेचैनी मालूम होती है—बैठ, सो या खड़े हो कर, किसी भी अवस्थामें उसे आराम नहीं मिलता। स्थिर नहीं रह सकती, वक्षमें दबाव मालूम होता है। कोई भी चीज निगलनेमें बहुत तकलीफ होती है, ऐसा मालूम होता है, मानो पानी पीनेपर नाकसे निकल जायगा (पानी पीनेपर नाकसे निकल जाता है= एरम ट्राई, लेके, मार्क कोर), अन्ननली और वक्षमें भयानक जलन,—सवेरे अधिक और मध्याह्नमें दब जाती है, सन्ध्याके समय और भी बढ़ जाती है और निर्मल हवामें घूमनेपर घटती है, कोई चीज निगलने यहाँतक कि श्वास प्रश्वासके समय भी पीठमें दर्द होता है (रास-टक्स)। साँस छोड़नेके समय दोनों कन्धोंके बीचमें और वक्ष पार्श्वमें दर्द और श्वास लेनेके समय ऐसा मालूम होता है, कि वक्ष फैलता नहीं है।

**वक्ष।**—श्वास-प्रश्वासके समय रोगिनीको स्तनके नीचे और पीठमें भयानक दर्द मालूम होता है। यह दर्द क्रमसे वक्षस्थलसे मेरुदण्ड तक चला जाता है। सुई गड़नेकी तरह दर्द,—बाएँ वक्षमें, वक्षोस्थिके बीचमें, विशेषकर वक्षोस्थिमें, वृद्धि=खाँसनेपर या श्वास प्रश्वाससे, गहरी साँस लेने छोड़ने पर, दोनों कोखोंमें दर्द,—मानो नितम्बदेश लोहेकी पट्टीसे बँधा हुआ है। उदरोर्द्ध प्रदेशसे कण्ठतक और पीठमें दबाव तथा सुई गड़नेकी तरह दर्द, वृद्धि=खाँसने और भोजन करनेपर, पानी पीनेपर कुछ घटता है। दोनों

स्तनोंके बीचमें, वक्षमें सर्दी मालूम होती है और ऐसा अनुभव होता है, कि एक गुल्म अड़ा हुआ है, इसीलिये रोगिनीको नींद नहीं आती। दाहिने वक्षमें कभी कभी दर्द मालूम हुआ करता है। बाएँ वक्षमें सलाई गड़नेकी तरह प्रचण्ड दर्द। दाहिने स्तनमें बाहरी उत्ताप मालूम होना। तेज़ और द्रुत हृत्स्पन्द। सवेरे कुछ खा लेने बाद हृत्पिण्डमें दर्द और सवारीपर चढ़ कर घूमनेके समय सरमें दर्द मालूम होता है।

प्रत्यङ्गादि।—गर्दनके पीछेकी हड्डीमें मटमट शब्द ( चेलिडो, पेट्रोल )। सारे अङ्गमें, विशेषकर माथेके पिछले भागमें, गर्दनमें और नितम्ब देशमें दर्द और शिथिलता मालूम होना। कमर बहुत क्षीण और सीधा रखनेके लिये न झुकनेवाला वक्ष-त्राण पहनना पड़ता है, पीठके बीचका अंश मानो चूर हो गया है, देह सीधी नहीं रखी जा सकती ( सीधे होकर खड़ा नहीं हो सकता—फाइजस, बच्चा चल नहीं सकता—ऐलियम-सैट )। दाहिने पृष्ठ फलकके शिखर-देशमें कसावटका भाव और उखाड़नेकी तरह दर्द। मेरु-पुच्छमें तेज दर्द,—मानो इस जगहपर एक फोड़ा निकल रहा है। ऐसा मालूम होता है, कि एक पदार्थ कशेरुकाके भीतरसे ऊपरसे नीचेकी ओर जा रहा है और जगह जगहपर इसकी गतिमें बाधा पड़नेके कारण वक्षमें दर्द पैदा कर रहा है। दो एक कदम चलनेसे ही दोनों पैर क्षीण और दर्द भरे मालूम होते हैं,—मानो बहुत दूरतक भ्रमण किया है। बाएँ कन्धेके शिखर देशमें फाड़नेकी तरह दर्द। बगलकी ग्रन्थि फूली और उसमें स्पर्श सहन नहीं होता। हाथकी अंगुलीके नखके नीचे दर्द,—मानो जल गया है या काँटा गड़ गया है। उरुके सामनेवाले भागका छोटा अंश जला करता है। अग्र-जङ्घास्थिका अगला भाग छूनेपर दर्द मालूम होता है, खासकर ऐसी जलन होती है मानो उसपर जलता अङ्गारा रखा हुआ है। तलवा और नितम्ब सुन्न मालूम होते हैं। दोनों पैर पहले ठण्डे रहते हैं। इसके बाद गर्म हो उठते है और तलवेमें ऐसी तकलीफ मालूम होती है, मानो छुरी मारी जा रही है। चलनेके समय एँड़ीके नीचे भयानक दर्द मालूम होता है। स्थिर रहनेपर, विशेषकर जूता उतार देनेपर आराम मालूम होता है। पैरकी अँगुलियोंके ऊपरवाले गट्ठे सब दर्द किया करते है ( ऐ-नाई, आयोड, रैनान-बल्बो, पियोनिया )। सोनेपर बाएँ पैरमें ऐसा अनुभव होता है, मानो पक्षाघात हो गया है। रातमें सोनेके समय पैर की पोटलीमें ऐंठन होती है। मुर्च्छावायुका प्रकोप—फिर होशमें

आनेपर रोगिनी बात नहीं कर सकती। प्रकोप आरम्भ होनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो जरायुसे एक गर्म गोला चढ़कर बचमें रुक गया। मानो उदरसे एकके बाद दूसरा कितने ही गोले उठकर कण्ठ-रोध कर रहे हैं (ऐसाफि, मस्कस)। आँख, बाहु, हाथ वगैरह अङ्ग ऐसे मालूम होते हैं, मानो फूल गये हैं,—परन्तु दोनों पैर बहुत छोटे मालूम होते हैं और दोनों कलाइयोंपर ऐसा मालूम होता है, मानो बेंत मारी गयी है।

**त्वचा।**—रोगीका शरीर साधारणत पसीनेसे तर रहता है। शरीरके एक अंशमें जलन पैदा होकर दूसरे अंशमें चली जाती है। सारे शरीरमें मूली की गन्ध, शरीरकी त्वचा तेलकी तरह (नेङ्र-मूर) मालूम होती है और दिखाई देती है। सारे शरीरमें खुजली और खुजलानेपर जलन पैदा हो जाती है।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—जानु और चरण बहुत ठण्ढे मालूम होते हैं और इसी वजहसे रातमें नींद नहीं आती। भीतरी शीत मालूम होनेपर भी शरीर गर्म और पसीनेसे तर रहता है। रोगीका शरीर छूनेपर ऐसी गर्मी मालूम होती है, मानो हाथ जल जायगा पर रोगी बार बार यही शिकायत करता है, कि सर्दी मालूम होती है। पसीना और सांसमें मूलीकी तरह गन्ध, सोनेवाली अवस्थामें विशेषकर रातके अन्तिम भागमें बहुत ज्यादा पसीना हुआ करता है।

**वृद्धि।**—रातमें और सवेरे नींद खुलनेपर, रात ३ से ४ बजेके बीचमें (केलि-बाई, केलि कार्ब, सिडोरिन, थूजा), छूनेपर, वस्त्रके दबावसे, शरीर हिलानेपर, खाँसने और हँसनेपर, शरीर हिलानेपर, खानेपीने बाद और सवारीमें भ्रमण करनेपर।

**उपशम।**—निर्मल वायुमे टहलनेपर, पीछेकी ओर माथा झुकानेपर (सेनेगा), पानी पीनेपर (छातीका दर्द), मुँहमें ठण्डा पानी लेनेपर, नाकसे खूनका स्राव होनेपर (सर दर्द), वमनके बाद (दृष्टि और श्रवण शक्तिका लोप होना, एक करवट झुककर सोनेपर और मध्याह्नमें)।

**सम्बन्ध।—दोषघ्न।**—बहुत अधिक मात्रामें पानी पीनेपर।

**तुलनीय।**—आध्मानमें—कार्बो वेज, लाइकोपोड। नाकके ऊपर दबाव पड़ना—केलि-बाई, सर-दर्द—केलि-बाई, मेलिलोटस, सोराइनम। लड़किया

का नकली मैथुन—ग्रैटियोला, ओरिगैनम। चैतन्याधिक्य—केलि-आयोड, जानुतक ठण्डा—कार्बो-वेज, ओभमें जलन—सेंगु, हँसनेपर खांसी—आर्जेण्ट-नाइट। चर्मका चमकीलापन—व्रायो, नेट्रम; जरायुका विकार—सिपिया; गर्भावस्थामें दन्तशूल—मैग-कार्ब, इन्द्रिय परिचालनके कारण अनिद्रा—केलि ब्रोम।

**सदृश।**—कार्बो-वेज, लाइ, केलि-बाइ, मैग-सल्फ, व्यूफो, मिलिलोट, ग्रैटियोला, ओरिगैनम, रास, मस्कस, ऐसाफिट, इग्ने, सेनेगा, व्राई, वेल, केलि-आयोड, सिपिया, प्लैसाई-वार्स, पेस्टोरिस, रैटानहिया, मैग-कार्ब, नेट्र-म्यूर, केलि-ब्रोम।

**शक्ति।**—३ री दशमिकसे २०० शततमिक क्रम।

---

## रैटानहिया।

### ( RATANHIA )

**दूसरा नाम।**—मायाटो।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—इसकी सूखी जड़से मदर टिंचर तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है.—मलद्वारका फटना, सांसमें बदबू, कब्जियत, बहुमूत्र, आमाशय, रक्तामाशय, अजीर्ण, नाकसे रक्तका स्राव, आंखमें मांसखण्डका बढ़ना (टेरिजियम), प्रमेह, रक्तस्राव, अर्श, हिचकी, आंखोंमें जल सञ्चय, स्तनके नीचे दर्द; खुजली जरायुमें खूनका स्राव, गर्भस्राव, स्तनका फट जाना, फुसफुस-वेष्ट प्रदाह, शीताद, नाक बोलना, बोलते बोलते अटक जाना, उदराध्मान या पाकाशयका फूलना और जखम, गलनलीका सङ्कोचन, कर्ण पटहका प्रदाह, कृमि।

**उपयोगिता और आभास।**—फटे हुए मलद्वारके लिये यह एक अत्यन्त लाभदायक दवा है। बहुत ज्यादा कड़ा मल होनेपर जो कुछ लक्षण पैदा हो सकते हैं, वे सभी इससे आराम होते हैं। गर्भवतियोंकी दांतके दर्दकी बीमारीमें भी यह लाभदायक ... इसके

लक्षणोंपर ध्यान देनेसे इसकी शक्तिका परिचय प्राप्त होता है ;—( १ ) पाखाना जानेके समय वेग देनेके समय और बाद प्रबल सर दर्द,—मानो माथा फट जायगा। ( २ ) ललाटके मध्य स्थानमें दर्द,—मानो कपाल फटकर मस्तिष्क बाहर निकल पड़ेगा। ( ३ ) सर दर्द,—झुकनेपर बढ़ जाता है। ( ४ ) आँखोंका प्रदाह—मानो आँखके बोचतक एक झिल्ली फैल गयी है और वह जलन किया करती है, आँखोंमें जलन होती है, करकराहट होती है और पलकें बहुत फड़कनेके कारण दृष्टिमें व्याघात होता है। तिमिर दृष्टि अर्थात चारों ओर अँधेरा दिखाई देना। ( ५ ) मसूढ़ेसे लगातार खून बहना। ( ६ ) नाकसे खूनका स्राव। ( ७ ) गर्भवतियोंके गर्भकी प्रथमावस्थामें प्रबल दन्त-शूल,—दाँत सब लम्बे मालूम होते हैं, सोनेपर तकलीफ बहुत बढ़ जाती है, इसीलिये रोगिनी शय्यासे उठकर घरमें बाध्य होकर टहलती रहती है। (८) कब्जियत,—मल बहुत कड़ा और बहुत वेग देना पड़ता है, बवासीरका मसा बाहर निकल पड़ता है और बहुत देरतक मलद्वारमें जलन और दर्द हुआ करता है, मलान्त्रकी निष्क्रियता, पाखाना होनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो मलद्वारमें छोटे छोटे काँचके टुकड़े सब गड़े हुए हैं। ( ९ ) पाखाना होनेपर प्राणान्तिक यन्त्रणा। ढीला पाखाना होनेपर भी जलन होती है। ( १० ) मलद्वार फटा,—मलान्त्रमें बहुत दर्द, स्तन पोनेवाले बच्चोंकी माताका फटा स्तनवृन्त।

## लक्षणावली।

**मस्तिष्क ।**—मस्तिष्कमें जड़ता मालूम होना,—मानो नशा हो गया है। सरमें दर्द,—मानो करोटी या माथेकी खोल फट जायगी। विशेषकर सामनेकी ओर झुककर बैठनेपर ललाटके बोचमें दर्द, मानो मलत्यागके समय वेग देनेपर वह फटकर मस्तिष्क बाहर निकल पड़ेगा। ( मानो मस्तिष्कका सामनेवाला अंश ललाट भेदकर बाहर निकल पड़ेगा=मिडोरिनम )। बहुत देरतक ठहरनेवाला सरदर्द,—मानो चिमटेमें कसा हुआ है ( पल्स, इग्ने—मानो स्क्रूसे आँटा हुआ है=कक्युलस )। माथेमें चिलक मार उठता है और उत्तेजना तथा शूल बेधनेकी तरह दर्द मालूम होता है। मूर्द्धादेशमें यन्त्रणाजनक फाड़नेकी तरह दर्द और घोर जलन अनुभव होना,—यहाँतक कि रातमें भी ऐसाही दर्द हुआ करता है, घटना=घरके बाहरकी हवा लगनेपर और रज,-

स्रावके समय। पाखाना हो जानेपर ऐसा मालूम होता है मानो माथा जायगा। मालूम होता है, मानो नासामूलसे मूर्द्धदेशतक माथेसे तन हो रहा है (कैनाब, कार्बो-ऐन)। ऐसा अनुभव होना कि ललाट तना हु है,—भौं सिकोड़नेपर खींचन या तनाव और भी अधिक मालूम होता मस्तिष्कके गभीरतम प्रदेशमें चिलक मारनेकी तरह दर्द। माथेकी खुजली खुजलानेपर भी नहीं घटती।

**आंख।**—आँखके सफेद अंशमें प्रदाह,—मालूम होता है, कि ए झिल्ली आँखके केन्द्रतक फैली हुई है और जलन हुआ करती है,—त्रिकोण झिल्ली उत्पादक-चक्षुप्रदाह (ऐमोन-ब्रोम, आर्स-फार्मिका, लैके,—आभ्यान्तरि अपाङ्गसे झिल्ली और प्रदाहका आरम्भ होना = ह्युफ़े,—बहि' अपाङ्गसे आर = कैल्केरिया-कार्ब)। ऐसा मालूम होता है, कि चक्षुगोलक चिमटेसे पकड़े हुए हैं:—रोगी आँख नहीं हिला सकता। आँखमें सङ्कोचन और जलन मालूम होना, विशेषकर सन्ध्याके समय। ऐसा अनुभव होना मानो आँखके सामने एक टुकड़ा झिल्ली या पर्दा झूल रहा है (ऐमिल, फाइज़स)। सवेरे आँखसे पानी (नैट-म्यूर, सिपि) गिरा करता है और रातमें आंखें सट जाती है (ऐल्यू, सिपिया, सिफिलिनम)। दाहिनी आँख और दाहिनी आँखकी ऊपरी पलक फड़का करती है (कैस्टोर-इक्यु ई, सिफिलिनम)। आँखके सामने दृष्टिमें व्याघात पैदा करनेवाले सफेद बिन्दु सब दिखाई देते हैं—संध्या के समय और दीयेकी रौशनीमें,—बार बार आँख मलनेकी इच्छा और आँख मलनेपर आराम मालूम होना (सल्फ, कोका)। दूरकी चीजें अस्पष्ट दिखाई पड़ती हैं (फाइज़स; दूरकी चीज देख नहीं सकता = कैक्टस)।

**नाक**—नाकमें खुजली (सिना, सल्फ)। नाकके अगले भागमें भयानक खुजली (आर्जेण्ट-नाई, कास्टि चेलिडो, पेट्रोल, सिपिया)। रगड़नेपर घटता है (आर्जेण्ट-नाई)। नाकका छेद प्रदाहान्वित, फटा घाव भरा और उसमें जलन होती है। लगातार पाँच दिनोंतक रोज तीन बार नाकसे खून का स्राव होता है (पाँच दिन लगातार दिन रात गाढ़े लाल रक्तका स्राव = टेरिब)। नासारन्ध्र सूखा और बार बार छींक। सूखी सर्दी और नाक का एकदम रुक जाना या नासानाह।

**मुखमण्डल।**—संध्याके समय बायीं गण्डास्थिमें फाड़नेकी तरह दर्द, निचले हनुके बाये अंशमें और उसी ओरके दाँतमें फाड़नेकी तरह दर्द।

दाहिने गालमें मानो मकड़ेका जाला लगा हुआ-सा अनुभव होना (बेराई, रेनान स्क्लिरेट, ग्रेफ)। ऊपरी श्रोठपर लाल जलन करनेवाला रस-भरा दाना (माइक्यूटा, सेनेगा)। भयङ्कर दन्तशूल,—गर्भवतियोंको पहले कई महीने (मैग-कार्ब, रेफेनस),—रोगी दाँत सब बड़े मालूम होते हैं, विशेषकर सध्याके समय, वृद्धि=सोनेपर (कैमो, रास)। यन्त्रणासे रोगी शय्या त्याग कर बाध्य होकर टहलने लगता है (चलनेपर घटना=स्पाइजि), पेषण दन्त में बड़ी बेचैनी पैदा करनेवाली सर्दी मालूम होना और मानो इन सब दाँतोंसे शीत निकल रहा है। मसूढ़ोंको चूसने पर उनसे खट्टे स्वादका खून निकलता है। जीभके अगले भागमें जलन होती है (रेफेनस, रैनान स्क्लि, सेङ्गिविन)। मुँहमें स्वादहीन पानी इकट्ठा हुआ करता है (बेराई, ब्राई, कार्बो-वेज, लाई नक्स, पैरिस, पेट्रोल, रेनान-ब्रल्बो, सैबाड, सेङ्गियु, साइलि, स्टेफ,—गर्भावस्थामें =ऐ-लैकि, नैट्र-म्यूर, नक्स मस, टैबाक, लोबेल इन) निश्वास वायु दुर्गन्ध युक्त। खाली घूंट लेनेके समय कण्ठमें दर्द अनुभव होता है। कण्ठनलीके यन्त्रणा जनक आक्षेपिक सङ्कोचनकी वजहसे रोगी एक बात भी जोरसे नहीं बोल सकता (रेफेनस, मैन्घि, क्लोरेरा)।

**पाकस्थली**।—प्रबल हिचकी (साइक्लेमेन, मस्कास), हिचकीकी वजहसे पेटमें दर्द पैदा हो जाता है। रातमें भोजनके बाद बहुत देरतक हिचकी आया करती है। मुँहमें कुछ भी अच्छा नहीं लगता, किसी चीजका स्वाद नहीं मिलता। रोगी सवेरे खानेका जो कोई पदार्थ देखता है, उससे ही घृणा मालूम होती है, कोई खानेकी बात कहता है तो भी ओकाई आने लगती है। वमन, पानीकी तरह, खून मिला-श्लेष्मा। पाकाशयमें, ऐसा दर्द मानो जखम हो गया है (केली कार्ब, सेजेर) पाकाशय बहुत फूल उठता है; पाकस्थली एकदम भरी मालूम होती है। पाकस्थलीमें और उदरोर्द्ध प्रदेशके ऊपरी अंशमें ऐसा मालूम होता है, मानो उदर टुकड़े टुकड़ेकर काटा जा रहा है; गहरे श्वास-प्रश्वाससे बढ़ना। पाकस्थली और उदरोर्द्ध प्रदेशमें उत्ताप और जलन मालूम होना। एकाएक ऐसा मालूम होता है मानो उदरोर्द्ध प्रदेश फट गया। चलनेके समय पाकाशयमें गड़ गड़ शब्द होता है और पाकाशय खाली मालूम होता है।

**अंत्राशय**।—दाहिने और बाएँ कोखमें बार बार तेज शलाका बेधने की तरह दर्द। नाभी प्रदेशमें ऐसा दर्द होता है मानो मरोड़ खा रहा है और

शीत मालूम होता है। तीसरे पहर उदर आध्मान वायुसे भर कर फूल उठता है, बार बार वायु निकला करता है और पाखाना लग आता है। उदरके पार्श्व-देशमें ऐसा अनुभव होता है, मानो एक सजीव पदार्थ हिल रहा है ( क्रोकस, थूजा )। वंक्षण या कुचकी प्रदेशमें तीसरे पहर बैठनेके समय एक नोकीला सलाई गडनेकी तरह दर्द, संध्याके समय दाहिने पुट्ठेमें ऐसा दर्द मानो अकड गया है, सवेरे नींद खुलनेपर पुट्ठे में नख गडनेकी तरह दर्द—आध्मान-वायु निकल जानेपर आराम मालूम होता है। दोनो ही पुट्ठोंमें रजःस्रावके पूर्व लक्षणकी तरह ऐसा दर्द होता है, मानो सब नोचेको ओर खिंच रहा है और योनिसे श्लेष्माका स्राव होता है।

**मलान्त्र और मल**।—कब्जियत,—मल बहुत कडा और जोर लगानेपर निकलता है। बवासीरका मसा बाहर निकल पडता है और बहुत देरतक मलान्त्रमें दर्द और मलद्वारमें ऐसो जलन हुआ करती है, मानो आग छू गयी है ( पियोनिया, सल्फ ), पाखाना हो जानेपर ऐसा मालूम होता है मानो निकलनेकी राहमें कांचके चूर रुके हुए हैं ( थूजा )। पाखाना होनेपर भयंकर जलन और यन्त्रणा, ढीला पाखाना होनेपर भयानक जलन होती है ( ऐसिड नाई )। विदारित मलद्वार,—भयानक सङ्कोचन और ऐसी भयंकर जलन हुआ करती है मानो आग छू गयी है, केवल ठण्डे पानीका प्रयोग करनेपर कुछ देरके लिये घटता है। वेग देनेके बाद बहुत कडा मल निकलता है और बवासीरका मसा निकल पडता है, इसके बाद मलद्वारमें जलन हुआ करती है ( केल्य, आइरिस, सल्फ )। मलद्वारसे लगातार रस बहा करता है, पतला पाखाना होनेके पहले या बाद जलन, मलद्वारमें सूखा उत्ताप और छेदनेकी तरह दर्द मालूम होना। स्वाभाविक मल निकलनेके पहले भयानक वेग। पाखाना होनेके समय ऐसा मालूम होता है, मानो मलान्त्र ( कांच ) बाहर निकल पडो और इसके बाद बडे वेगसे एकाएक भीतर घुस जाती है, गर्म पानीमें कमरतक डुबाकर बैठनेपर आराम मालूम होता है। मलद्वारसे खून निकलना। पाखाना होनेके समय और बाद ऐसा मालूम होता है, मानो माथा फट गया।

**जननेन्द्रिय**। - पेशाब परिमाणमें बहुत थोडा और पेशाबके कुछ बाद को गदली तली गिरती है और अन्तमें सभी कीच भरे-पानीकी तरह मैला या गदला हो जाता है ( सिपिया, टेरिबिन्थ, ऐ बेञ्जो, कास्टि, सिङ्को,

कियो, मैग्नि, नेट्र म्यूर, श्रोपि )। बार बार पेशाबका वेग होता है और प्रत्येक बार केवल कई बूंद पेशाब होता है, पेशाबके समय लिङ्गमूलमें जलन मालूम होती है। मुष्कको खुजलानेपर खुजली घटती नहीं है ( जिङ्कम—खुजलानेपर खुजलीका बढ़ना=क्रोटोन टिग )। पुराना प्रमेह एकाएक बहुत बढ़ जाता है। पुट्ठेमें नीचेकी ओर प्रबल आकर्षण,—मानो जरायु आदि सभी जननेन्द्रियको ओर खिंच रहे हैं और इसके बाद ही प्रदरका स्राव आरम्भ हो जाता है। मलान्त्रसे खुजली और खूनमिले श्लेष्माका स्राव। प्रदर ( जिङ्कम, सिपिया, टेरिब ), रजोनिवृत्तिके चार दिन बाद ( बिङ्कोना,—रजोनिवृत्तिके दो दिन बाद=लैक केन )। बहुत ही असमयमें ऋतु-स्राव होने लगता है, बहुत दिनोंतक हुआ करता है और स्राव भी बहुत ज्यादा होता है। रज.स्रावके समय उदर और नितम्ब देशमें बहुत दर्द मालूम होता है। ऋतु रुककर उदर और दोनों स्तन फूल उठते हैं,—देखनेपर ऐसा मालूम होता है मानो पाँच छः महीनेका गर्भ हुआ है,—और इसके साथ ही प्रदरका स्राव और मसानेमें लगातार दर्द मालूम होता है। स्तन पीनेवाले बच्चोंका फटा स्तन। जरायुसे खूनका स्राव। गर्भ-स्राव।

**श्वासयन्त्र।**—गलेमें खुजलीके साथ सूखी खांसी और वक्षमें ऐसा दर्द मालूम होना, मानो जखम हो गया है। थोड़ा भी परिश्रम करने पर छातीमें दबाव मालूम होता है और श्वासाल्पता पैदा हो जाती है। वक्षके ऊपर ऐसा मालूम होता है मानो पत्थरका एक टुकड़ा दबाया हुआ है। वक्ष में उत्ताप, रक्तका अधिक सञ्चय होना और श्वास-कृच्छ्रता। खांसनेके समय और बाद ऐसा दर्द मालूम होता है मानो वक्षके भीतर जखम हो गया है ( लैक, पल्स, सिपि, साइलि, सल्फ, रियुमेक्स, स्टेनम )। वक्षोस्थिके ऊपरी अंशमें ऐसा दर्द, मानो काटकर टुकड़े टुकड़े किया जा रहा है। सीढ़ी चढ़नेके समय प्रत्येक श्वास प्रश्वासमें वक्षोस्थिमें ऐसा दर्द मानो छुरी मारी जा रही है और इसी वजहसे श्वास-रोधका भाव पैदा हो जाता है। ठीक वक्षोदर मध्यस्थ पेशीके ऊपरी भागमें वक्षोस्थिके बीचमें ऐसा दर्द होता है, मानो एक नोकीली सलाई गड़ रही है। बाएं वक्षके नीचे एक पसलीके ऊपर सुई गड़नेकी तरह दर्द,—यह दर्द इतना तेज होता है, कि रोगिनी चिल्ला उठती है (केलि-कार्ब, रैनानक्युलो, वक्षपार्श्वके दर्दसे चिल्ला उठती है=कृप, बाएं स्तनके नीचे=कास्टि, जिङ्कम )। पञ्जरेके ऊपर लगातार कई बार दंश

शलाका बेधनेकी तरह दर्द,—दर्द नीचेकी ओर उतर जाता है ( रैकी )। बाएँ स्तनके नीचे उदरोर्द्ध-प्रदेशके पास टपककी तरह छेदने जैसा दर्द और जलन मानो उसमें जखम पैदा हो गया है ( कौमोक्लेडिया ), ऐसा ही मालूम होता है—("लेपिस-ऐल्बस )। हिलानेपर बढ़ना और दबा देनेपर आराम मालूम हुआ करता है। वक्षके दोनों ही पार्श्वमें दर्द ( बेल, मिनियेन, इग्ने, आरम, फास )। सीढ़ी चढ़नेके समय वक्षमें ऐसा दर्द मानो शूल बेधा जा रहा है। इसके साथ ही श्वास-प्रश्वासमें व्याघात।

**प्रत्यङ्ग आदि** ।—बाहुको दोहरानेपर कोहनीके गांठमें दर्द मालूम होता है, हाथ फैलानेपर दर्द आराम हो जाता है। दाहिनी कलाईमें उखाड़ने की तरह दर्द ( केलि-म्यूर, कार्बो-वेज, मैग-म्यूर, साइक्लामेन )। ग्रीवा पृष्ठसे लेकर मेरुदण्डके अन्तिम भागतक मानो अकड़ा ( गुयाइकम ) हुआ-सा मालूम होना ( चेलिडो, कोलो, फार्मिका, रैफि ),—जोरसे माथा हिलानेपर घटना। पीठ और नितम्बमें ऐसा दर्द मानो किसीने प्रहार किया है ( नैट्र-म्यूर, फाइटो ),—सवेरे शय्यासे उठनेके समय ( थूजा )। दोनों उरु ऐसे मालूम होते है, मानो जकड़ गये हैं और उनमें जलन हुआ करती है। बहुत उद्वेग और सारे शरीरमें पसीना निकलनेके साथ कमजोरी और उठनेकी शक्तिका न रहना। बार बार जम्हाई आनेके साथ बहुत आलस्य मालूम होना, लम्बी साँस लेनेके लिये बहुत जोर लगाना पड़ता है और वक्षस्थलमें बहुत कसावट ( कैक्टस ) की तरह मालूम होता है।

**निद्रा** ।—निद्रालुता—विशेषकर सन्ध्याके भोजनके बाद। बहुत जम्हाई। बार बार नींद खुल जाती है और बहुत देरतक नींद नहीं आती। सोया सोया चौंककर उठ बैठता है और इसके बाद कांपा करता है। चित्तकी चञ्चलता और भय प्रकट करता है। युद्ध, कलह और मुर्दा फूकने, बन्धुकी मृत्यु, भूमिकम्प आदिके सपने देखता है।

**वृद्धि** ।—छूनेपर, सीढ़ी चढ़नेपर, सोनेपर, पाखानाके समय वेग देनेपर और भोजनके बाद तथा रातमें।

**उपशम** ।—दबाने, जोरसे रोगवाली जगह हिलाने, रगड़ने, हवा लगने, हवा छूटनेपर, डकार आनेबाद, ठण्डे पानीके प्रयोगसे और गर्म पानीमें बैठनेपर।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—कैन्थरिस, आर्सरिस, सल्फर, सेनेगा, पियोनिया, साइक्लामेन, मस्कस, पल्सेटिला, साइलिसिया, रैफेनस, रैनानक्युलस-बल्बोसस, रैनानक्युलस-सिलिरैटस, सेङ्गियुनेरिया, मैग्नेशिया-कार्बोनिका, क्रोकस, ऐरैण्डो और थूजा। इसके बाद सल्फ, सिपिया उत्तम कार्य करता है।

**तुलनीय।**—फुसफुसवेष्ट-प्रदाह—सेनेगा, गुह्यद्वारका फटना—ऐसिड नाइट। मलान्त्र—सल्फर, कैन्थ, आर्सरिस, ग्रेफाइट, थूजा। माथेमें दर्द—पल्स, साइलि। हिचकी—साइक्लेमेन। दांतका दर्द—मैग कार्ब। जीवित-जीवका अनुभव—क्रोकस। मकड़ेका जाल—बैराइटा-कार्ब।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे १२ शततमिक क्रम (बाहरी प्रयोगके लिये मरहम)।

---

## रैमनस कैथर्टिकस।

(RHAMNUS CATHARTICUS)

**दूसरा नाम।**—बकथार्न।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—पके फलसे तैयार किया हुआ अरिष्ट या फलका रस।

**उपयोगिता और आभास।**—बहुत ज्यादा पानीकी तरह दस्त। जी मिचलाना और उदर शूल इसका निर्देशक लक्षण है। कब्जियतमें इसका मूल अर्क कई बूंदकी मात्रामें सेवन करनेसे दस्त हो जाता है।

पुरानी बवासीरमें भी इसका व्यवहार होता है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—कैस्क, सियेनी, आइरिस, टिनेक्स।

**शक्ति।**— मूल अर्क और निम्न शक्ति।

---

## रेमनस फ्रेङ्गुला।

(RHAMNUS FRANGULA)

**दूसरा नाम।**—एल्डर बाकथार्न।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—छालसे विचूर्ण, जड़की छालसे या पके फलसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—गाढ़ा हरे रङ्गका बहुत ज्यादा पतला या गोंदकी तरह मल, पाखाना होनेके पहले पेटमें गड़गड़ाहट, पाखाना होने बाद कमजोरी इसका निर्देशक लक्षण है।

रैमनस कैथर्टिका और रैमनस फ्रैङ्गुला ये दोनों ही दवाएँ, पाकाशयके लक्षणमें सदृश हैं, परन्तु रैमनस फ्रैंगुलामें कैथर्टिकासे अधिक वमनका लक्षण दिखाई देता है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—रैमनस कथर्टिका, सियेनो, कैम्फोरा।

**शक्ति।**—१x-३०।

---

## रियुम।
(RHEUM)

**दूसरा नाम।**—रूबर्ब।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—सूखी जड़से विचूर्ण और अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—
पेशाबमें तेज़ गन्ध, खाँसनेमें बदबू, कब्जियत, बहरापन, कष्टकर दन्तोद्गम, अतिसार, रक्तामाशय, सर दर्द, कामला, कर्ण-पटहकी स्थूलता, मसानेकी बीमारी, स्तनका विकार, मुँहमें श्लेष्मा इकट्ठा होना, स्तनमें दर्द, नाकमें दर्द, स्तन पीनेवाले बच्चोंकी बीमारी, अन्ननलीका सङ्कोचन, आमवात, लाला-स्राव, बच्चोंका चिल्लाना, नाकसे आवाज या नाक बोलना, पाकाशयका विकार, मुँहका खट्टा स्वाद, जीभका सुन्न हो जाना, बच्चोंके पेशाबमें कष्ट, लाल मूत्र।

**उपयोगिता और आभास।**—यह दवा बच्चोंके लिये खासकर दाँत निकलनेके समय विशेष उपयोगी है। इसके उपयोगी बच्चेमें सब जगह ही खट्टी गन्ध, उसके सारे शरीरमें खट्टी गन्ध, किसी तरहसे बच्चेको क्यों न धोया जाय उसके शरीरकी खट्टी गन्ध किसी तरह भी दूर नहीं होती। यह इसका

एक अव्यर्थ सिद्धि-प्रद लक्षण है। आगे लिखे हुये आठ लक्षण इसके प्रधान निर्णायक है—(१) बच्चा लगातार चिल्लाता है। बार बार मल वेग और इसके साथ ही मल निकलना। (२) बच्चा रात भर रोता और छटपटाता है। (३) बच्चा बहुत अधीर, नाना प्रकारकी चीज़ोंके लिये ज़िद करता है और रोया करता है, पर अपना अत्यन्त प्रिय खिलौना भी पसन्द नहीं करता,—देनेपर दूर फेंक देता है। (४) बच्चेके माथेसे हमेशा बहुत पसीना निकला करता है, नींदमें या जागनेकी अवस्थामें, स्थिर या अस्थिर—अवस्थामें उसके माथेके केश सब हमेशा पसीनेसे तर रहते हैं। इस पसीनेमें खट्टी गन्ध भी हो सकती है। (५) दांत निकलनेके समय बच्चेको नाना प्रकारकी बीमारियाँ हो जाती है, बच्चा अस्थिर, क्रोधी स्वभाव और चिड़चिड़ा हो जाता है, मूत्रि म्लान—और शरीरमें खट्टी गन्ध। (६) नाना प्रकारकी चीजें खाना चाहता है, पर खा नहीं सकता। भोजनके पदार्थ देखते ही उसमें अरुचि पैदा हो जाती है। (७) अन्त्रशूल या पेटमें दर्द, हाथ या पैर खोलते ही बढ़ना, खड़े होनेपर बहुत बढ़ जाता है, पाखाना हो जानेपर भी नहीं घटता। मलकी गन्ध बहुत खट्टी। पतले दस्त,—शरीरका कोई भी अंग खोलनेपर और पाखाना होनेके पहले पेटमें दर्द, मल=मांड़की तरह, खट्टी गन्ध भरा, चूर और हरा, कभी कभी कुचले हुए अण्डेकी तरह दिखाई देता है, पाखाना हो जाने बाद शरीरमें सिहरावन हो जाना और इसके बाद ही अन्त्रमण्डलोंसे सङ्कोचनके साथ कूथन, पहले कोमल, इसके बाद कड़ा पाखाना निकलता है। इसके साथ ही उदरमें छेदनेकी तरह शूल वेदना।

## लक्षणावली।

**मन**।—बच्चा अधीर भावसे नाना प्रकारकी चीजें मांगता है और चिल्लाया करता है, बहुत प्रिय खिलौना भी पसन्द नहीं करता (साइना, स्टेफाई), लगातार मल वेगकी वजहसे बच्चा चिल्लाया करता है और खट्टा पाखाना होता है (कैल्के, हिप, मार्क, सल्फ)। बच्चा रातभर चिल्लाता और छटपटाता है (सोराइन)। ज्यादा बोलना नहीं चाहता (आरम, ग्वान, ऐ-फास, फास, प्लैट, पल्स, सल्फ, वेरेट, जिङ्कम्)। दांत निकलनेके समय बच्चा बहुत चिड़चिड़ा हो जाता है (कैमो)। नींद खुलनेपर बहुत देरतक अपनी बुद्धि स्थत नहीं कर सकता—चारों ओर जो कुछ हो रहा है, उसे हृदयङ्गम करने

में भी देर लगती है ( सिह्वो—निद्रित अवस्थामें जो सपने देखता है, नींद खुलनेपर, बहुत देरतक यह नहीं समझ सकता है, कि वह स्वप्न और असम्भव था=नेट्र-म्यू )।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना—इसके साथ ही माथेमें भी भार ( पल्स, टैबाक ) और माथेमें ऐसा अनुभव होना मानो धक धक कर रहा है,—खड़े होनेपर बढ़ना ( कास्टि, काक्यु, फास, पल्स )। जड़ता और बेहोशी पैदा करने वाला सर दर्द,—दोनों आँखे फूली दिखाई देती है, माथेमें भार मालूम होता है और शरीरसे माथेमें उत्ताप चढता है। माथेमें टपक और ऐसा मालूम होता है, कि यह टपक उदरसे माथेमें चली जाती है। झुकनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो मस्तिष्क छट गया ( दीवारपर झुककर खडे होनेपर ऐसा मालूम होता है, कि माथा हिल रहा है=साइक्लामेन )। क्या सोने क्या जागने अथवा बेचैन सभी अवस्थाओंमें माथेमें पसीना होता है और केश सब भींगे रहते हैं,—पसीनेमें खट्टी गन्ध हो सकती है और नहीं भी हो सकती है ( केल्के, सेनिक्युला )।

**आंख।**—दृष्टि चीण और आँखोंकी दृष्टि निम्न और उसमें बराबर दर्द हुआ करता है=खासकर किसी चीजकी ओर टकटकी लगाकर देखनेपर ( नेट्र-म्यू )। आँख इस तरह करकराती है, मानो धूलके कण गिर गये हैं ( हेब्रो )। आँखमें दर्द पैदा करनेवाली टपक ( बेल, चार्स, चेलिडो )। अश्रु-स्राव,—आँखें हमेशा पानीसे भरी दिखाई देती हैं,—हृद्धि हवा लगनेपर ( कैल्क, ग्रेफ, नेट्र-म्यू, रास, साइलि, सल्फ )।

**कान।**—कानमें ऐसा दबाव मालूम होता है, मानो अंगुली घुसा दी गयी है। लिखनेके समय रह रहकर कानमें टपक,—बढना=झुकनेपर। एकाएक कानमें सनसनाहट हो उठती है—घूंट लेनेपर आराम हो जाता है—मानो कर्णपटह ढीला हो गया है—इसकी साथ ही श्रवण शक्तिका घटना, कान और कानके नीचेकी गलेकी पेशीमें भुट भाट आवाज होती है।

**नाक और मुखमण्डल।**—नासामूलमें बुद्धि लोप करनेवाला खींचनकी तरह दर्द,—यह दर्द नाकके अगले भागतक आकर वहाँ सुरसुरी पैदा कर देता है। बच्चेका चेहरा म्लान और उसका एक गाल लाल और दूसरा गाल रक्तशून्य या म्लान मालूम होता है ( कैमो, इपिका,—एक गाल

मलिन और गर्म तथा दूसरा गाल लाल और ठण्डा = मस्कस,—दांत निकलने के समय अन्त्रमण्डलके प्रदाहमें एक गाल लाल और दूसरा गाल मलिन = ऐ ऐसेट—ज्वरकी उत्तापावस्थामें = पल्स, मस्तिष्कावरण प्रदाह = सल्फ )। ललाटकी त्वचा सिकुड़ी और भवें चढ़ी हुई, विशेषकर नाक और मुँहके छेदके चारों ओर ठण्डा पसीना हुआ करता है ( नाकके चारों ओर पसीना निकलना = सिङ्कोना )।

**मुख-विवर आदि**।—कष्ट जनक दांत निकलना, दांत निकलनेके समय बच्चोंको नाना प्रकारकी बीमारियां हो जाती हैं, वह बेचैन हो जाता है, चिड़चिड़ा हो जाता है, उसका चेहरा सफेद हो जाता है और शरीरमें खट्टी गन्ध पैदा हो जाती है। कोड़े लगे दांतकी जड़ोंमें ऐसा दर्द होता है, मानो सलाई बिंध रही है। दांतके दर्दकी बीमारीमें दांतमें ठण्डक मालूम होना। मुँहमें बहुत ज्यादा मिचली पैदा करनेवाली लार इकट्ठा हो जाती है, खाये हुए पदार्थ, यहांतक कि मीठी चीजतक तीती मालूम होती है। नींद खुलनेपर मुँहमें बदबू ( ग्रे टियोला ), जीभ सुन, स्वादके ज्ञानसे रहित। नींद खुलनेके बाद देखा जाता है, कि मुख-विवर बदबूदार लेसासे लिपटा हुआ है ( नींदके समय = सिडोराइन )। जीभ फूली, बोली साफ नहीं निकलती ; अन्त्रशूल या पतले दस्त रोगमें लारका स्राव होना।

**पाकस्थली**।—कितनी ही चीजें मांगता है, पर खा नहीं सकता। खानेके पदार्थ देखते ही या खाते न खाते उसे घृणा पैदा हो जाती है। भोजन के बाद पतला पाखाना होता है, अन्त्रशूल खड़े होनेपर बढ़ जाता है ( बेल )। मिचली, ऐसा अनुभव होना, मानो पाकाशय या उदरसे पेदा हो रही है। इसके साथ ही पेटमें दर्द, मानो न जाने कितना खा लिया है—इतना भार मालूम होता है। उदरोर्द्ध प्रदेशमें टपक ( सिना, सिङ्कोना, फेरम, पलसेटिला )।

**अन्त्राशय**।—उदरमें आध्मान वायु पैदा होकर वक्षमें चढ़ता है ( कैमो, फास )। उदरमें भयानक यन्त्रणा और छेदनेकी तरह दर्द। रोगीको बाध्य होकर टेढ़े होकर सोना पड़ता है ( कोलो, स्टेफाई, कैमो ) ; खड़े होने पर या भोजनके बाद बहुत बढ़ जाता है। उदरमें आवाज और छेदनेकी तरह दर्द, मानो आध्मान वायुकी वजहसे ऐसा हो रहा है। उदर फल जाता है और

कड़ा हो जाता है। नाभि-प्रदेशमें ऐसा अनुभव होता है, मानो एक गोलेकी तरह पदार्थ है। अम्लशूल,—इसके साथ ही बहुत ही खट्टा पाखाना होना, हाथ या पैर खोलते ही या खड़े होनेपर बढ़ जाता है, पाखाना होनेपर भी नहीं घटता।

**मलान्त्र और मल।**—पतले दस्त,—मल भूरा और लसदार। पतले दहीकी तरह, जमा हुआ दूध मिला, खट्टी गन्ध, कुछ सड़ा हुआ, कुछ देर रहने और हवा लगनेपर हरा हो जाता है (आर्जेण्ट-नाई), मलद्वार लाल हो जाता है, संध्याके समय और रातमें बढ़ना—सवेरे खोखारके साथ, शरीर हिलाते ही या खड़े होनेपर, भोजनके बाद, दांत निकलनेके समय, सौरी घरमें रहनेके समय, जलवायुके परिवर्त्तनसे और गर्मीकी ऋतुमें पाखाना होनेके पहले वृथा ही पेशाबका वेग और छेदनेकी तरह यन्त्रणा-जनक अन्त्र-शूल। पाखाना होनेके समय जाड़ा मालूम होना, उदरमें काटने और जकड़ जानेकी तरह दर्द; चेहरा उतरा सफेद मालूम होता है, मुँहमें लार भर आया करती है, दांत निकलता हुआ बच्चा चिल्लाता है और दोनों पैर मोड़ लेता है और शरीरको कड़ा कर लेता है। पाखाना हो जानेपर,—पेटमें दर्द और व्यर्थकी कूथन,—शरीर हिलाते ही बढ़ जाती है। प्रादाहिक वात रोगमें उदरामय। पुराना उदरामय,—मल फेन भरा और खट्टी गन्ध लिये, जीभ खूनसे तर, प्यास और रुचिका न रहना। आमातिसार,—खून मिला पाखाना होनेके बाद कूथन, भूरा, ढीला, लसदार और खट्टा मल। (ऐलोपैथिक चिकित्साके समय यदि बहुत अधिक मात्रामें मैग्नेशियाका प्रयोग हुआ हो और यदि खट्टी गन्धवाला पाखाना हो तो उक्त मैग्नेशियाके साथ रूबर्ब रहे या न रहे होमियोपैथिक रियूमका प्रयोग करना चाहिये—ऐच, एन, गार्नसी)। प्रसव होनेके बाद, पहले कई दिनोंमें यदि पतला पाखाना होने लगे—अन्त्रशूल, कूथन, नाभि प्रदेशमें दर्द, बहुत सुस्ती, बेचैनी और मृत्यु भय रहे, मल पतला और बदबूदार हो तो इसका प्रयोग करना चाहिये।

**पेशाब।**—पेशाब लाल या कुछ हरी आभा लिये पीला। मूत्रनालीसे लगातार खूनका स्राव हुआ करता है। मूत्राशयकी सङ्कोचन-शक्ति [illegible]की वजहसे बिना वेग दिये पेशाब नहीं होता, मूत्रनालीमें [illegible] है (बार्बे, केप्पि)। बहुत अधिक वीर्यस्खलन।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—छडे होनेकी अवस्थामें जरायुका नीचेको ओर खिंचना ( चलनेके समय=सिङ्कोना, लिलियम-टाइग्रिनम )। बायें डिम्बाशय प्रदेशमें खींचनको तरह यन्त्रणा और जलन ( लेक-कैन, लेके ), काटनेकी तरह तेज़ दर्दके साथ उदरी रोगमें। गर्भ-स्रावके बाद पेशाबकी नाना प्रकार की बीमारियाँ। स्तनका दूध पीला और तीता। प्रसवके बाद पतला पाखाना होना ( सोराइनम, सिकेलि, स्टैनम, एकिनेशिया, हायो )। प्रसूताका स्तनका दूध पीली आभा लिये और कडवा, बच्चा स्तन नहीं पीना चाहता।

**श्वासयंत्र।**—खांसी—सन्ध्याके समय सूखी; श्लेष्मामय बलगम निकलता है। नींदके समय नाक बोलती है ( इग्ने, ओपि, पल्स )। गहरे श्वास-प्रश्वासके समय मानो वक्षपर एक टुकड़ा पत्थर दबा हुआ है, ऐसी तक-लीफ होती है। वक्षमें छुरी मारनेकी तरह दर्द ( ऐकोन, आइग्रिस )। वक्षके दाहिने और बाएँ पार्श्वमें चूं चूं शब्द सुन पड़ता है। वक्षकी पेशियों का स्पन्दन।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—नितम्ब और ऊरुशिखर या जघन-देशकी अकड़नकी वजहसे रोगी सीधा होकर चल नहीं सकता ( बैठे बैठे उठनेके समय बहुत तकलीफ मालूम होती है=कास्टिकम )। नीचे, पीठकी कशेरुकामें ऐसी तक-लीफ होती है, मानो छुरीसे काटा जा रहा है ( ऐल्यू, आर्जेण्ट-नाई, केलि-कार्ब )। पाखाना होनेपर बहुत बढ जाता है। बाहुमें ऐसा दर्द होता है, मानो शूल बेधा जा रहा है ( स्टिक्टा, पल्सो )। बाहु, हाथ और हाथकी अँगुलीका फडकना ( ऐण्टि-टार्ट, कास्टि, चेलिडो, काफिया, मार्क )। कोहनी की सन्धि चूँ चूँ कर रही है ऐसा अनुभव होना। हाथकी शिराएँ सब फूल उठती हैं ( सिङ्कोना, हैमा, लोरो, लिडम, ओपि, पल्स )। तलहत्थीमें पसीना निकलना ( वातव्याधि रोगमें=कैमो, गरम पसीना निकलना=इग्ने )। ऊरुकी पेशियोंका स्पन्दन ( केलि-कार्ब, नेट्र-म्यू )। ऐसा अनुभव होना कि दोनों ऊरु बहुत ही लम्बे हो पडे हैं ( गुयायेक )। जानुके गांठसे एँडीके नीचे तक झुनझुनी होती है। हाथ पैरोंमें झुनझुनी आ जाती है, बाहु और पैर दबाकर सोनेपर या एक प्रत्यङ्गपर दूसरा प्रत्यङ्ग रखनेपर नीचेके अङ्गमें झुनझुनी भर जाती है। आराम मिलनेकी आशासे नाना प्रकारकी अद्भुत भावभङ्गी बना कर सोता है ( प्लम्ब ) और रातमें छटपटाया करता है।

**सार्वाङ्गिक ।**—बहुत सुस्ती और कमजोरी ; उदरामय होनेपर बच्चोंकी सुस्तीका बढ़ जाना। समूचा शरीर भारी और क्षीण मालूम होता है, मानो गहरी नींदमें सोकर उठकर आ रहा है। बच्चा रक्त-हीन, उजला, लगातार सबसे झगड़ा करता है और निद्रित अवस्थामें थुत् थत किया करता है, उसके हाथकी अंगुलियाँ सब रह रहकर फड़क उठती हैं। रातमें अम्लशूल या पेटके दर्दकी वजहसे बच्चा बराबर रोया करता है ( जेलापा, स्टैफाई, कैमो, सोराइनम ),—दिन भर बच्चा बड़े आनन्दसे खेलता है, पर रातमें बराबर छटपटाया करता है और रोया करता है=लाइकोपोड )। इसके लक्षण अधिकांश बायें पार्श्वमें पैदा होते हैं, रोगीका दर्द आदि नीचेकी ओर या दाहिने से बाईं ओर फैल जाता है। नयी वात-व्याधि एक सन्धिसे दूसरी सन्धिमें, दाहिने कन्धेसे उरु-शिखरमें और बाएँ उरु-शिखरसे दाहिने उरु-शिखरमें चली जाती है। मोच खाने या सन्धि खिसक जानेपर कलाई और जानु अवश हो जाते हैं। शरीरके ऊपरी अंशमें पसीना अधिक होता है।

**निद्रा ।**—सोनेके समय और निद्रित अवस्थामें माथेके ऊपर हाथ रख सोता है। निद्रित अवस्थामें उत्ताप पैदा हो जाता है, चेहरा और पलकोंकी पेशियाँ सब फड़का करती हैं, शरीर मानो छिदता रहता है और हाथ पैर हिला करते हैं तथा माथा पीछेकी ओर झूल जाता है। बच्चा रात भर रोता और छटपटाता है ( सोराइन ), प्रलाप बकता है और डरा हुआ भाव प्रकट करता है ( फास, आर्टिमिसिया वाल्ग, ब्राई, इग्ने, साइलि )। नींद खुलनेपर सरमें दर्द ( आफिया, ग्लोन, पेलेड ) और मुंहसे बदबू निकलती है ( नींदके समय=ओपियम )।

**त्वचा ।**—बच्चेके शरीरमें बहुत अधिक खट्टी गन्ध, चाहे किसी तरह बच्चेको क्यों न धोया जाये, किसी तरह भी शरीरकी खट्टी गन्ध नहीं जाती ( हिप, मैग कार्ब,—कितना भी और किसी तरह भी क्यों न धोया जाये शरीरकी दुर्गन्ध किसी तरह दूर नहीं होती=सोरिनम )।

**शीत, उत्ताप और पसीना ।**—सारे शरीरमें उत्ताप, विशेषकर पैर और चरणोंमें, चेहरा ठण्ढा, प्यास नहीं रहती। ज्वर रहित रोगमें सामान्य पसीना निकलना। ललाट और मस्तकमें बहुत पसीना निकलना, बच्चा जागते या सोते, स्थिर या अस्थिर, किसी भी अवस्थामें क्यों न रहे, उसके माथेके केश

हमेशा तर ही रहते हैं। नाक और मुंहके छेदके चारों ओर पसीना निकलता है। कपड़े आदिमें पसीना लगनेपर पीला दाग पड़ता है ( कार्बो-ऐन, ग्रेफ, मार्क, फेरम, ट्रपिक, लेके, मैग कार्ब )।

वृद्धि।—रातमें, सवेरे नींद खुलनेपर, शरीरका कोई अंश खोलनेपर, सर्दी लगनेपर, गर्मीके दिनोंमें गर्म हवा लगनेपर, शरीर हिलाने और चलने पर, खड़े होनेपर, भोजनके बाद, पाखाना होनेके पहले, समय और बाद।

उपशम।—शरीर ढकनेपर, शरीर सिकोड़कर सोनेपर।

सम्बन्ध—प्रतिविष या दोषघ्न।—कैम्फोरा, कोन्य, कैमो, कोनो-सिन्थ, मैग कार्ब, मार्क, नक्स, पल्स।

तुलनीय।—मुंहमें बदबू—आर्निका, खट्टा मल—हिपर, मैग कार्ब, कैल्केरिया, माथेमें पसीना—कैल्के, साइलि, दाँत निकलनेमें कष्ट—क्रियो, कैमो इत्यादि। अधैर्य—सिना, बच्चोंके लिये रोना और बेचैनी—सोराइनम।

अनुकूल सम्बन्ध।—ट्रपिकाकुआन्हा।

बादमें प्रयोग करने योग्य।—बेल, सल्फ, मार्क, नक्स, पल्स, रास, मैग-कार्ब।

सदृश।—आर्स, बेल, कैमो, कोलो, डल्का, नक्स, पोडो, पल्स, रास, सल्फ, हिपर, जेलापा, मैग-कार्ब, कैल्के।

शक्ति।—२ री दशमिकसे ३० शततमिक क्रम।

---

## रोडियम आक्सिडेटम नाइट्रिकम।

### ( RHODIUM OXYDATUM NITRICUM )

दूसरा नाम।—नाइट्रेट आव आक्साइड आव रोडियम।

उपयोगिता और आभास।—मलद्वारमें जलन और खुजली, बवासीर, कब्जियत, सर दर्द कर्णशूल और रति-शक्ति ह्रासके लक्षणमें लाभ दायक है।

शक्ति।—२x-२००।

---

## रोडोडेण्ड्रन।
## ( RHODODENDRON )

**दूसरा नाम।**—रोडोडेण्ड्रन क्रिसन्थेयम्।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—फूल-पत्तोंके साथ सूखे पल्लवसे अर्क बनता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :—रजोबन्ध या ऋतुस्वल्पता, क्षीण दृष्टि, अस्थिमें दर्द, बाघी, ताण्डव, सर्दी, प्रलाप, अतिसार, गलनलीकी उपझिल्लीके बादका पक्षाघात, कर्णशूल, नाकसे खून गिरना, आँखकी बीमारी, ज्वर, आध्मान वायुका रुकना, मसूढ़ेकी खुजली, कटिवात, स्मरण-शक्तिकी क्षीणता, स्नायुशूल, डिम्बाधारका अर्बुद, प्लीहामें दर्द, मोचखाना, ग्रीवा-स्तम्भ या अकड़न, अण्डकोषकी बीमारी, कोरण्ड, कर्णपटहका प्रदाह, दाँतका दर्द, अपत्यपथका अर्बुद, कलाईमें दर्द।

**उपयोगिता और आभास।**—अंधड़-पानीके दिनोंमें तकलीफका बढ़ना रोडोडेण्ड्रनका सबसे प्रधान सिद्धि-प्रद लक्षण है। —जिन व्यक्तियोंकी स्नायुमण्डली पानी बरसातमें उत्तेजित हो पड़ती है और जो बादलकी गरज या बिजली कड़कनेका शब्द सुन कर बहुत डरते और घबड़ा उठते हैं और अंधड़-पानीका लक्षण होते ही तबियत खराब मालूम होती हैं उन रोगियोंके लिये यह दवा विशेष उपयोगी है। इसके अलावा नीचे लिखे कई लक्षण भी इसके निर्णायक और प्रकृतिगत हैं:—(१) दाँतका दर्द—यह प्रत्येक वसन्त और हेमन्त ऋतुमें पैदा हो जाता है, वृद्धि=जलवायुके परिवर्त्तनसे, पानी-बिजलीके दिनोंमें और जोरकी हवा लगनेपर। (२) नयी प्रादाहिक सन्धि-स्फीति—यह सूजन और प्रदाह एक सन्धिसे दूसरीमें चला जाता है। रातमें तकलीफ प्रचण्ड आकार धारण करती है; वृद्धि—स्थिर होकर रहनेपर और अन्धड़-पानीके दिनोंमें। (३) सभी अङ्गोंमें वातको वजहसे खींचने और उखाड़ने जैसा दर्द, वृद्धि=विश्रामके समय और जोरोंके अन्धड़ पानीके दिनमें (४) पैरके ऊपर पैर रखे बिना सो नहीं सकता। (५) छोटी सन्धियोंका वात,—पैरके अंगूठेमें सूत्रमय तन्तु पैदा हो जाता है और कितनी हो बार तो

इसे देखकर प्यासका भ्रम होता है। (६) प्रमेहस्राव रुकनेपर या वातकी वजहसे अण्डकोष कड़ा हो जाता है और फूल उठता है। एकशिरा,—अण्डकोषमें ऐसा मालूम होता है मानो किसीने दबाकर चूर कर दिया है। अण्डकोषमें दर्द अधिक रहनेकी वजहसे कभी कभी श्वास रुकनेका उपक्रम हो जाता है। (७) ऊँची आवाज कानमें बहुत देरतक प्रतिध्वनित होती रहती है। (८) स्मृति-लोप,—लिखते लिखते वाक्य छोड़ देता है; क्या सोच रहा था, वह एकाएक भूल जाता है, बात करता करता, कुछ देरतक सोचे बिना याद नहीं कर सकता कि क्या सोच रहा था। (९) मस्तिष्ककी जड़ता,—ऐसा मालूम होता है, मानो अंधेरेसे ढका है। (१०) सोनेके समय सरमें चक्कर आना, उठकर टहलनेपर घटता है। (११) कर्ण-पटह आदिका प्रबल प्रदाह। (१२) शुक्र या शनिवारको रोग आरम्भ होकर सोम या मङ्गलवार तक रहता है। (१३) असमयमें ऋतु हो जाता है और बहुत ज्यादा स्राव हुआ करता है, बन्द होनेके कुछ दिन बाद ही फिर आरम्भ हो जाता है।

## लक्षणावली।

**मन।**—लिखता लिखता दो चार शब्द या समूचा वाक्य ही छूट जाता है (ऐसिड बेन, कैमो, मिलिलोट)। सोचता सोचता यह भूल जाता है, कि क्या सोच रहा था (कैल्के, लाइकोपोड, नक्स-मस, ऐ-नाई)। किसी विषय का आग्रह नहीं रहता, किसी तरहका शारीरिक परिश्रम नहीं किया चाहता; बोलता बोलता भूल जाता है कि क्या कहता था (आर्जेण्ट-नाई, कैनाब-इन) और बहुत देरतक सोचे बिना उसे याद नहीं कर सकता (प्रम्बम)।

**मस्तक।**—ऐसा अनुभव होता है कि जोरसे सर चक्कर खा रहा है। मस्तिष्ककी जड़ता, ऐसा अनुभव होना मानो मस्तिष्क तिमिराच्छन्न हो रहा है (पेट्रोल,—ऐसा मालूम होना मानो बादलमें ढका है=ऐकिया, आर्जेण्टम-नाइ)। सवेरे शय्यापर सोनेके समय ललाट और कनपटीमें दर्द, वृद्धि=शराब पीनेपर और वर्षाके दिनोंमें, घटना=शय्या त्यागकर चलनेपर। सवेरे सोकर उठनेपर, भ्रम और आँधाई मालूम होती है, सरमें चक्कर आना—शय्यामें सोनेके समय ऐसा मालूम होता है, मानो माथा पीछेकी ओर घूम जायगा, घटना=चलनेपर। माथेकी त्वचा दर्द और जखम भरी मालूम

## रोडोडेण्ड्रन।

## ( RHODODENDRON )

**दूसरा नाम।**—रोडोडेण्ड्रन क्रिसन्थियम्।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—फूल-पत्तोंके साथ सूखे पल्लवसे अर्क बनता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—रजोवन्ध या ऋतुस्वल्पता, क्षीण दृष्टि, अस्थिमें दर्द, बाघी, ताण्डव, सर्दी, प्रलाप, अतिसार, गलनलीकी उपझिल्लीके बादका पक्षाघात, कर्णशूल, नाकसे खून गिरना, आँखकी बीमारी, ज्वर, आध्मान वायुका रुकना, मसूढ़ेकी खुजली, कटिवात, स्मरण-शक्तिकी क्षीणता, स्नायुशूल, डिम्बाधारका अर्बुद, प्लीहामें दर्द, मोचखाना, ग्रीवा-स्तम्भ या अकड़न, अण्डकोषकी बीमारी, कोरण्ड, कर्णपटहका प्रदाह, दाँतका दर्द, अपत्यपथका अर्बुद, कलाईमें दर्द।

**उपयोगिता और आभास।**—अंधड़-पानीके दिनोंमें तकलीफका बढ़ना रोडोडेण्ड्रनका सबसे प्रधान सिद्धि-प्रद लक्षण है। —जिन व्यक्तियोंकी स्नायुमण्डली पानी बरसातमें उत्तेजित हो पड़ती है और जो बादलकी गरज या बिजली कड़कनेका शब्द सुन कर बहुत डरते और घबड़ा उठते हैं और अंधड़-पानीका लक्षण होते ही तबियत खराब मालूम होती है उन रोगियोंके लिये यह दवा विशेष उपयोगी है। इसके अलावा नीचे लिखे कई लक्षण भी इसके निर्णायक और प्रकृतिगत हैं:—(१) दाँतका दर्द—यह प्रत्येक वसन्त और हेमन्त ऋतुमें पैदा हो जाता है; वृद्धि=जलवायुके परिवर्त्तनसे, पानी-बिजलीके दिनोंमें और जोरकी हवा लगनेपर। (२) नयी प्रादाहिक सन्धि-स्फीति—यह सूजन और प्रदाह एक सन्धिसे दूसरीमें चला जाता है। रातमें तकलीफ प्रचण्ड आकार धारण करती है; वृद्धि—स्थिर होकर रहनेपर और अन्धड़-पानीके दिनोंमें। (३) सभी अङ्गोंमें वातकी वजहसे खींचने और उखाड़ने जैसा दर्द, वृद्धि=विश्रामके समय और जोरोंके अन्धड़ पानीके दिनमें (४) पैरके ऊपर पैर रखे बिना सो नहीं सकता। (५) छोटी सन्धियोंका वात,—पैरके अंगूठेमें स्रवमय तन्तु पैदा हो जाता है और कितनी ही बार तो

सर्दी गर्मीके हेरफेरसे बढ़ना और भोजनके समय और गर्म प्रयोगसे घटा करता है, कनपटीसे चिबुकतक फैल जाया करता है। दोनों ओंठ सूखे और जलन भरे। निचले ओंठके भीतर रस भरे दाने ( एलेन्थस, केमो, नेट्र-सल्फ, पेरिस ) —भोजनके समय जखम भरा मालूम होता है।

**मुख-विवर।**—दाँतमें दर्द,—प्रति वर्ष वसन्त या हेमन्त ऋतुमें पैदा होता है। सर्दकी अपेक्षा गर्म प्रयोगसे अधिक घटता है; भोजनके समय और भोजनके एक या दो घण्टे बाद तक दर्द बिलकुल ही नहीं रहता, कर्णशूल मिला दन्तशूल, वृद्धि—जलवायुके परिवर्त्तनसे, बिजली, वर्षाके समय और जोर से बहती हुई हवा लगनेपर। निचले और ऊपरी दाँतका स्नायुशूल,—दाँतोंकी जड़ ढीली पड़ जाती है, पपड़ी उजड़ती है, मसूढ़े फूले, दर्द सर्दी गर्मीके परिवर्त्तनसे बढ़ता है और गर्म प्रयोगसे घटता है। कण्ठ सूखा और जीभके नीचे उत्तेजना पैदा करनेवाले रस-भरे दाने निकलना और मुँहमें बहुत ज्यादा लार सञ्चय होना। गलेमें रोंआ लिपटा हुआ मालूम होता है। कण्ठनलीमें सङ्कोचन और जलन।

**पाकाशय और अन्त्राशय।**—दो चार ग्रास खानेपर ही भूख बन्द हो जाती है, पर जो कुछ भी खा लेता है, उससे पीछे बेचैनी मालूम होती है। प्यास प्राय नहीं रहती; डकारके साथ तीता या कड़वा पानी गलेमें चढ़ आता है। मिचली मालूम होती है, मुँहमें पानी भर आता है और पाकस्थलीमें दबाव मालूम होता है। वायु निकलनेपर घटना। जलीय पदार्थ, विशेषकर ठण्डा पानी आदि पीनेपर कै हो जाती है, कै हुआ पदार्थ हरा और तीता रहता है। रातमें ठण्डा पानी आदि पीनेपर दबाव मालूम होता है। उद-रोर्द्ध प्रदेशमें दबाव और मानो जकड़ गया है, ऐसा मालूम होना, इसके साथ ही श्वासमें कष्ट। छोटी पसलीके नीचे कभी कभी ऐसा मालूम होता है और दबाव तथा खींचनकी तरह दर्द और श्वास-प्रश्वासमें व्याघात। उदरमें ऐसी गड़बड़ी मालूम होना मानो आध्मान वायु भर गया है—विशेषकर बायें कोख के भीतर। तेजीसे चलनेके समय प्लीहामें नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द मालूम होता है। उदरके ऊपरी अंशमें सूजनकी वजहसे सन्ध्याके समय और सबेरे श्वासकृच्छ्रता अनुभूत होती है। डकारमें हड़हड़ शब्द होता है, डकार आया करती है और बदबूदार आध्मान वायु निकलता है। नाभि-प्रदेशमें शूल का दर्द और भोजनके बाद भार मालूम होना।

होती है, स्पर्श सहन नहीं होता। खोपड़ीकी ( माथेकी खोल ) हड्डियाँ सब और अस्थिवेष्टमें ( रास ) भयानक खिंचाव और फाड़नेकी तरह दर्द अनुभव होता है।—वृद्धि=स्थिर होकर रहनेपर ( रास ), सवेरे ( ऐगार, नक्स ), बिजली चमकनेके साथ वृष्टि और अन्धड़के दिन ( रास )। घटना—गर्म कपड़ेसे माथा ढकनेपर ( मैग-फास, चायना, ह्नने, रास, साइलिशिया )। सूखे उत्तापके प्रयोगसे और व्यायामके बाद ( रास, ऐमिड, नक्स-मस, आइजि )। खोपड़ी कुटकुटाती है और खुजलाती है—विशेषकर सन्ध्याके समय।

**आँख**।—लिखने या पढ़नेके समय अस्पष्ट दृष्टि ( ऐलो, हैराई, जेल्स, हिप, सल्फ )। आँखके भीतरसे बाहरकी ओर बेधनेकी तरह बेहद दर्द, घंघड़ पानीके समय बढ़ना, कभी कभी कभी आँखमें सूखापन और जलन हुआ करती है, वृद्धि—चमकीली दिनकी रोशनीमें और मनोयोग पूर्वक किसी चीजको ओर देखते रहनेपर। पलकोंका आक्षेपिक सङ्कोचन। एक आँखकी पुतली फैली या दूसरी आँखकी सकुचित रहा करती है ( कैडमियम-सल्फ, फाइजस )।

**कान**।—कर्णशूल, साधारणतः दाहिने कानमें बीमारी होती है। चिलक मारनेकी तरह प्रचण्ड दर्द। ऐसा अनुभव होना मानो कानमें एक कीड़ा रेंग रहा है ( केल्के, गुयारिया, मिडोरिन, ऐ-पाई, पल्स, रियुटा,— कानमें भिन्न भिन्न शब्द, मानो पानी प्रवाहित हो रहा है,—घूंट लेनेपर बढ़ जाता है। ऊँची आवाज कानमें बहुत देरतक प्रतिध्वनित हुआ करती है ( कास्टि, फास, ग्रेफ, लैक, ऐ-नाई, ऐ-फास, सार्सा )।

**नाक**।—घ्राण शक्तिका घटना। बाईं नाकसे खूनका स्राव ( हाइ-ड्रेस्ट )। रध्रके भीतर जखमकी तरह स्पर्श सहन नहीं होता और उसमें पीले रङ्गकी पपड़ी जमती है। सवेरे सोकर उठनेपर बहुत छींक आया करती है और चेहरा गर्म अनुभव होता है। प्रत्यङ्गों या छोटी सन्धियोंका वातका लक्षण और नाकसे बहुत ज्यादा पानीकी तरह श्लेष्माका स्राव। एक न एक रध्र प्रायः बन्द ही रहता है—वायु लगनेपर यह भाव बहुत घट जाता है। नया पानीकी तरह नाकसे स्राव या सर्दी, बायाँ या कभी कभी दाहिना नाकका छेद रुकना और सूँघने या स्वाद लेनेकी शक्ति लोप हो जाती है ( पल्स )।

**मुख-मण्डल**।—चेहरेपर ठण्डक मालूम होना। चेहरेका स्नायुशूल, फटने और चिलक मारनेकी तरह दर्द। तेज हवा लगनेपर और

**स्त्री-जननेन्द्रिय ।**—आर्त्तव—असमय या अपरिपक्व समयमें पैदा हो जाता है। स्राव बहुत हुआ करता है, ऋतुके समय ज्वर और सर-दर्द ; ऋतु-रोध, डिम्बाधारमें दर्द, जलवायुके परिवर्त्तनसे बढ़ जाता है। योनिमें मांसार्बुद पैदा हो जाता है ( लाई, पल्स, साइलि )। प्रसवके बाद जरायु-प्रदेशमें जलन और कभी कभी दोनों पैरोंमें दर्द अनुभव होता है और हाथकी अँगुलियां सब मुड़ जाती हैं।

**श्वासयन्त्र ।**—वक्षमें असम्प्रसारणीयता या कसावटके भावकी वजहसे श्वास-कष्टता ( लाई, साइलि, स्टेफाई )। खाँसी—सूखी, सुस्त करनेवाली, सवेरे और सन्ध्याके समय पैदा हो जाती है, खाँसनेके समय छातीमें दबाव और गलेमें रुखड़ापन अनुभव होता है और खाँसते खाँसते पेशाब हो जाता है ( कास्टि, स्क्विला, वेरेट )। पीछेकी ओर या दाहिनी ओरसे देह झुकानेपर बाएँ वक्षको भेदकर पीठ तक छुरी बेधनेकी तरह दर्द। हृत्पिण्ड प्रदेशमें ऐसा दर्द मानो छेद किया जा रहा है। हृत्पिण्डमें तेज धमकन होती है।

**प्रत्यङ्ग आदि ।**—गर्दन अकड़ी और दाँत और मसूढ़े जखम और दर्दसे भरे,—दर्द चारों ओर अर्थात शरीरके एक स्थानसे दूसरी जगह चला जाता है। पीठसे उदरोर्द्ध-प्रदेश तक फैलनेवाला बेधनेकी तरह दर्द। पीठके नीचे दर्द—बैठनेपर दर्द बढ़ जाया करता है, तर हवामें बहुत बढ़ जाता है। दोनों बाहु ऐसे मालूम होते हैं, मानो अकड़ गये हैं। वृद्धि=तर हवामें। ऐसा अनुभव होना मानो बाहुमें रक्त सञ्चालन क्रिया रुक गयी है—हाथ गर्म मालूम होना। नितम्ब प्रदेशमें दर्द,—झुकनेपर दर्द असह्य हो जाता है। बैठनेके समय कमरमें दर्द होता है, मानो बहुत देरतक झुक कर बैठे बैठे काम कर रहा था या मानो बहुत देरतक पीठ दबाकर सोया था। जानुकी सफेद सूजन ( रास, ऐग्रिट क्रूड कैल्के-आयोड, कैली-आयोड, लाई, ओलियम-जेकोर, फास ) और उसमें फाड़नेकी तरह दर्द, वृद्धि=स्थिर होकर रहनेपर और रातमें। दोनों पैरके निचले अंशमें सर्दी अनुभव होती है और त्वचा सिकुड़ जाती है। पैरका निचला अंश और चरणमें शोथ हो जानेकी तरह सूजन, पैरका निचला अंश और चरणमें ऐसा अनुभव होना मानो झुनझुनी हो गयी हैं। कमर और पैरमें भार और कमजोरी मालूम होना और उसपर चींटी चलनेकी तरह सुरसुरी होना, वृद्धि=स्थिर होकर रहने तथा बदली पानीके दिनोंमें, सन्धियोंमें इस तरहका दर्द और सूजन और लाली रहती है, मानो

**मलान्त्र और मल ।**—मल रूखड़ा और देरसे तथा बहुत वेग देनेपर निकलता है ( हिप, नेट्र कार्ब, सिपि )। पतले दस्त,—बिना दर्दका, अजीर्ण मल, भोजनके बाद, फल खानेपर और ठण्डी जलीय वायु लगनेपर, सवेरे बहुत ज्यादा परिमाणमें वायु निकलता है, या दोनों पैरोंमें बहुत दर्द हुआ करता है। गर्मीके दिनोंका अतिसार :—अंधड़ पानीके दिनोंमें बढ़ जाता है या दुबारा पैदा हो जाता है। मलान्त्रसे जननेन्द्रियतक खींचन मालूम होती है। मलद्वार धकधक क्रिया करता है। शय्यासे उठते ही पाखाना लग आता है ( लाई, सल्फ )। मलद्वारमें ऐसी सुरसुरी मालूम होती है, मानो कीड़ा रेंग रहा है ( टियुक्रि, नेट्र-सल्फ, सिपा, सार्स—रातमें शय्याके उत्तापसे शरीर गर्म होनेपर—नेट्र-फास, फेरम, इग्ने, कॉल्कि )।

**पेशाब ।**—मूत्राशय प्रदेशमें ऐसा दर्द मानो चिपक गया है और बार बार पेशाबका वेग। मूत्रनलीमें दर्द—मानो उसके नीचेवाली झिल्लीमें जखम उत्पन्न हो गया है ( म्यूरेक्स )। बदबूदार पेशाबका अधिक संचय होना। पेशाब हरी आभालिये ( कैम्फो, आर्स, चेलिडो, चिमैफि, कैली-कार्ब, ऐ-नाई, रियुम, रियुटा, वेरेट्रम )।

**पुं-जननेन्द्रिय ।**—काम-प्रवृत्तिका घटना, रमणकी इच्छा न होना। कामोद्दीपक सपने और वीर्यस्खलनके बाद बहुत देरतक स्थायी लिङ्गोच्छास ( वीर्य स्खलनकी वजहसे सुख मालूम होनेबाद लिङ्गका कड़ापन=स्टैनम ) अण्डकोषमें—विशेषकर कोषवृन्त—छूनेपर बहुत दर्द मालूम होता है ( अरम, फाइटो, पल्स ), अण्डकोषसे तलपेटमें ( आयोड ) और उरुतक दर्द हुआ करता है, अण्डकोष ऊपरकी ओर खिंचा ( बेल ) फूला और बहुत दर्द-भरा। अण्डकोष फूला और कड़ा—प्रमेहस्राव रुकनेके बाद ( कैली-म्यू, क्लिमैट ; दूसरे कारणसे=कोना, सिलि, स्पञ्जिया, वैराई-म्यू, कैल्के-फ्लु, वायोला-ट्राई ) या बात संसर्गकी वजहसे। एकशिरा—कोष मानो दबकर दूर हो रहा है, ऐसा अनुभव होना ( अरम, कैमो )। कुरण्ड या कोषमें जलसंचय ( साइलि, ऐमोनियम, ग्रेफ, आयोड, पल्स )। जननेन्द्रिय और उरुके बीचके अंशमें अत्यन्त या चय हुई त्वचाकी तरह अनुभूति। दाहिने अण्डकोष और कोषरज्जुमें बहुत खींचन अनुभव होना,—हिलानेपर घटना। सर्दी लग जानेकी बीच बीचमें पैदा होनेवाला अण्डकोष प्रदाह ( स्पञ्जिया, अग्निलेगो )।

की वजहसे नींदमें व्याघात होता है। निद्रित अवस्थामें छातीमें दबाव मालूम होता है और श्वासकष्ट पैदा हो जाता है।

**उपशम।**—गर्म कपड़ेसे माथा ढकने या बाँधनेपर, शुष्क उत्तापसे। शारीरिक व्यायामके बाद, आसन या शय्या छोड़कर उठनेपर (पतले दस्तोंका बढ़ना), भोजनके समय या कुछ देर बादतक, भोजनऊर वायु निकलनेपर और सारे शरीरमें पसीना होनेपर।

**वृद्धि।**—छूनेपर, स्थिर होकर रहनेपर या विश्रामके समय, अधड़ या वेगकी हवा लगनेपर, बिजली आंधी, पानीके दिनोंमें या वर्षाकी सूचनासे ही, बैठनेकी अवस्थामें, तर हवा लगनेपर, खड़े होनेकी अवस्थामें, लिखनेके समय, रातमें, सवेरे, सोनेके समय और पानीमें भीजनेपर। रोगीके शरीरमें लगे या न लगे, जोरकी हवा चलनेपर ही रोगीको तबियत खराब मालम होती है।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—ब्राई, केम्फो, क्लीमेट, रास।

**अनुकूल-सम्बन्ध।**—पल्स, रास, कैल्के, कोना, लाई, मार्क, नक्स, सिपिया, साइलिशिया, सल्फर।

**सदृश।**—आरस, ब्राई, कैल्के, क्लिमेट, कोना, कैलिया, लिडम, लाई, मार्क, नक्स, फास, पल्स, रैनान-बल्बो, रास। बिजली मिले अधड़ पानीमें रोग बढ़नेके सम्बन्धमें=ब्राई, जेल्स, लैके, नैट्र-कार्व, सोरिनम, सिपिया, साइलिशिया। जलीय वायुमें वृद्धिके सम्बन्धमें=ऐमोन-कार्व, कैल्के, डाल्का, नैट्र-सल्फ, नक्स-मस, रासटक्स। अधड़ पानीकी सूचना होते ही रोग वृद्धिके सम्बन्धमें—ऐगार, लैके, सोरिनम।

**तुलनीय।**—वर्षाऋतुमें—रासटक्स, अण्डकोषका प्रदाह—क्लिमि, पल्स, घूमनेवाला आमवात—कैलिया। अधड़ पानीके दिनमें—डालका, नेट्रम-सल्फ, फल खाकर दस्त—रियुम, कुचलनेकी तरह दर्द—आर्निका, कोनायम, शब्द-प्रतिध्वनित—कास्टिकम, फास्फोरस, सार्सा।

**शक्ति।**—प्रथम दशमिक क्रमसे ३० शततमिक क्रम।

**क्रियाका स्थायित्व।**—२५ से ४० दिन।

मोच आ गयी है और रोगवाली सन्धिमें वातकी गुटियाँ पैदा हो जाती है। अस्थि वेष्टमें खींचने और फाड़नेकी तरह यत्रणा,—वृद्धि रातमें,—अंधड़ पानीके दिनोंमें और स्थिर हो कर बैठनेपर, उपशम = शरीर हिलानेपर, दोनो बाहुओंका सामनेवाला अंश और दोनों पैरोंके निचले अंशमें बहुत दर्द होता है। हाथ पैरमें भ्रमणशील और फाड़नेकी तरह दर्द। विश्राम के समय ऐसे अवश, सुन्न और क्षीण मालूम होते हैं, मानो पक्षाघात हो गया है। थोड़ा सा भी परिश्रम करनेके बाद रोगी क्लान्त और दुर्बल हो जाता है। अस्थि और त्वचाके छोटे छोटे अंशोंमें दर्द मालूम होता है और यह दर्द एक जगहसे दूसरी जगह चला जाता है। जलवायुकी, बहुत ठण्डी अवस्थामें भी रोगीके हाथ बहुत गर्म मालूम होते हैं, गर्म घरमें रहनेपर भी दोनों पैर बहुत ठण्डे मालूम होते है, शय्याकी गरमीसे गर्म नहीं होते और इसीलिये नींदमें व्याघात होता है। दोनों पैर बहुत भारी मालूम होते है—मानो इसमें कोई भारी चीज अड़ी हुई है। शरीरकी किसी विशेष त्वचापर विसर्प हो जाता है और उसमें जलन, और फाड़नेकी तरह दर्द अनुभव होता है। रोगी जिस कान्धेको दबाकर सोता है, उसी कान्धेमें वातकी वजहसे दर्द।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—सवेरे शय्या पर सोये रहने की अवस्थामे और दिनमें शीत मालूम होता है—यदि रोगीके शरीरमे ठण्डी हवा लगी। जाड़ा और शरीरमें उत्ताप पर्यायक्रमसे अनुभव होता है। सन्ध्याके समय किसी तरह भी पैरकी सर्दी दूर नही होती, शय्यापर सोनेके बहुत देर बाद तक दोनों पैर ठण्डे रहते हैं। सन्ध्याके समय दोनों पैर ठण्डे रहनेके समय उत्तापका आविर्भाव, चेहरेपर जलन करनेवाला उत्ताप और ज्वर भाव मालूम होता है। दोनों हाथ छूनेपर ठण्डे मालूम होते है, पर रोगीको उनमें गर्मी अनुभव होती है। सुस्त कर देनेवाला बहुत अधिक पसीना होता है,—विशेष-कर निर्मल वायु सेवनके लिये घरसे बाहर निकलनेपर। वहमें दुर्गन्ध या मसालेकी गन्ध-भरा पसीना होता है। पसीना होनेके समय शरीरमें खुजली पैदा हो जाती है। सुगन्धित या मसालेकी गन्ध भरा पसीना।

**निद्रा।**—आंखमें जलनके साथ दिनमें औंघाई, आधी रातके कुछ पहले गहरी नींद, सन्ध्याके पहले भी खूब नीद आती है, पर आधी रातके बाद नही आती और अन्तिम रातमें दर्द और शारीरिक बेचैनी मालूम होने

की वजहसे नींदमें व्याघात होता है। निद्रित अवस्थामें छातीमें दबाव मालूम होता है और श्वासकष्ट पैदा हो जाता है।

**उपशम।**—गर्म कपड़ेसे माथा ढकने या बांधनेपर, शुष्क उत्तापसे। शारीरिक व्यायामके बाद, आसन या शय्या छोड़कर उठनेपर ( पतले दस्तोंका बढ़ना ), भोजनके समय या कुछ देर बादतक, भोजनकर वायु निकलनेपर और सारे शरीरमें पसीना होनेपर।

**वृद्धि।**—छूनेपर, स्थिर होकर रहनेपर या विश्रामके समय, अंधड़ या वेगकी हवा लगनेपर, बिजली आंधी, पानीके दिनोंमें या वर्षाकी सूचनासे हो, बैठनेकी अवस्थामें, तर हवा लगनेपर, खड़े होनेकी अवस्थामें, लिखनेके समय, रातमें, सवेरे, सोनेके समय और पानीमें भीजनेपर। रोगीके शरीरमें लगे या न लगे, जोरकी हवा चलनेपर ही रोगीकी तबियत खराब मालम होती है।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—ब्राई, केम्फो, क्लोमेट, रास।

**अनुकूल-सम्बन्ध।**—पल्स, रास, कैल्के, कोना, लाई, मार्क, नक्स, सिपिया, साइलिसिया, सलफर।

**सदृश।**—अरम, ब्राई, कैल्के, क्लिमेट, कोना, केलिया, लिडम, लाई, मार्क, नक्स, फास, पल्स, रेनान-बल्बो, रास। बिजली मिले अंधड़ पानीमें रोग बढ़नेके सम्बन्धमें=ब्राई, जेल्स, लेके, नेट्र-कार्ब, सोरिनम, सिपिया, साइलिसिया। जलीय वायुमें वृद्धिके सम्बन्धमें=ऐसीन-कार्ब, कैल्के, डाल्का, नेट्र-सल्फ, नक्स-मस, रासटक्स। अंधड़ पानीकी सूचना होते ही रोग वृद्धिके सम्बन्धमें—ऐगार, लेके, सोरिनम।

**तुलनीय।**—वर्षाऋतुमें—रासटक्स, अण्डकोषका प्रदाह—क्लिमे, पल्स, घूमनेवाला आमवात—कैल्मिया। अंधड़ पानीके दिनमें—डाल्का, नेट्रम-सल्फ, फल खाकर दस्त—रियुम, कुचलनेकी तरह दर्द—आर्निका, कोनायम, शब्द-प्रतिध्वनित—कास्टिकम, फास्फोरस, सार्सा।

**शक्ति।**—प्रथम दशमिक क्रमसे ३० शततमिक क्रम।

**क्रियाका स्थायित्व।**—३५ से ४० दिन।

## रास ऐरोमेटिका।

## ( RHUS AROMATICA )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताज़ी जडकी छालसे अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:— दुबलापन या क्षीण होते जाना, मूलाधारसे खूनका स्राव, बहुमूत्र, पुराना आमातिसार और रक्तामाशय, अनजानमें पेशाब होना, रक्तस्राव, मूत्रपिण्ड से रक्त स्राव, जरायुसे रक्तस्राव।

**उपयोगिता और आभास।**—मसाना या मूत्र-यन्त्रके अन्यान्य अंशकी बीमारियोंमें यह विशेष हितकर है। बहुमूत्र रोगकी यह एक उत्कृष्ट दवा है। मूत्राशयकी निष्क्रियता और शिथिलताकी वजहसे आप ही आप पेशाब होना, बुढापेकी वजहसे पेशाबका वेग रोकनेकी शक्तिका न रहना, खून मिला पेशाब प्रभृति इसके विषयी भूत हैं। बहुमूत्र—बहुत ज्यादा और थोडा आपेक्षिक गुरुत्व मिला पेशाब, अत्यन्त कमजोरी मालूम होना, कमरमें दर्द, तेज प्यास, परिवर्त्तनशील रुचि या भूख—आज राक्षसी भूख है तो उसके दूसरे दिन खानेकी बिलकुल ही इच्छा नहीं होती, शरीरकी त्वचा उजली और झूलती हुई। शारीरिक उत्ताप तापमान यन्त्रमें १०१-५, थोडी खुसखुसी खांसी और कभी कभी रातमें पसीना होता है, बहुत ज्यादा दुबलापन, पेशाब चीनी मिला। पेशाबका वेग रोकनेकी शक्तिका न रहना, क्या दिन और क्या रात, हमेशा ही आपसे आप पेशाब हुआ करता है। रक्त-स्राव, उसके साथ ही सारे शरीरमें अवसाद। मूत्राशयकी सर्दी, पेशाबके समय प्राणान्तिक यन्त्रणा। मूत्राधार सुखशायिका ग्रन्थिका बढना। बच्चोंका शोषातिसार,—बच्चा क्षीण हो पडता है, उसकी जीभ उजली दिखाई देती है और सारे शरीरमें पसीना हुआ करता है। बच्चोंका मूत्राशय प्रदाह—पेशाबके पहले या आरम्भके समय भयानक यन्त्रणासे रोगी छटपटाया करता है।

**सम्बन्ध।**—**सदृश।**—सिजिजियम जैम्बोलिनम, लैक-डिफ्लोरेटम, लाइकोपस, मस्कस, म्यूरेक्स, पैरिरा-ब्रेवा, लाइकोपोडियम, कैन्थरिस, सार्सा,

म्कोला, ईसामेलिस, टेरिविन्थिना, चिमाफिला, पाइपर मिथिस्टिकम और सेवाल-सेरुलेटा ।

शक्ति ।—मूल अर्क १० बूंदसे ६० बूंद या एक ड्राम तक ।

---

## रस डाइवर्सिलोबा ।
### ( RHUS DIVERSILOBA )

**दूसरा नाम** ।—कैलिफोर्निया-पायजेन-ओक ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—ताजे संग्रह किये पत्तोंसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—चर्म्मपर इसकी प्रधान क्रिया होती है । मुखमण्डल, जननेन्द्रिय, हाथ पैरकी सूजन, असह्य खुजली, स्पर्शकातरता, चर्म्मपर एकज़िमा या विसर्प, बहुत सुस्ती और तन्द्रालुताके कारण तन्द्राविषमें यह बहुत लाभ करता है ।

**शक्ति** ।—६x—३x ।

---

## रास ग्लेब्रा ।
### ( RHUS GLABRA )

**दूसरा नाम** ।—रास केरोलिनेन्सि, रस एलिगेनस ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—ताजी छालसे मूल अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग** ।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक हैं'—दुर्बलता, अतिसार, विरक्ति जनक सपने देखना, रक्तामाशय नाकसे रक्त-स्राव, सरमें दर्द, मुखमें जखम ।

**उपयोगिता और आभास** ।—सर दर्द, मुहमें जखम, आमरक्त, वगैरह रोगोंमें यह बहुत लाभदायक है । डा० फेरिङ्गटनके मतसे "माथेके पिछले भागका सर दर्द और बाई' नाकसे रक्तस्राव इससे आरोग्य हो जाता है ।" "कमजोरीकी वजहसे बहुत ज्यादा पसीना, विशेषकर निद्रित अवस्थामें ।"

"छाले या मुँहमें जखम" "बदबूदार वायु निकलना" "शीताद और स्तनका दूध पिलानेवाली स्त्रियोंके मुँहका जखम" वगैरह कई इसके प्रकृतिगत लक्षण हैं। डा० बोरिकके मतसे इससे शरीरके भीतर जखम पैदा होनेकी सम्भावना मिलो सड़नेकी क्रिया आरोग्य हो जाया करती है।

## लक्षणावली ।

**मन और मस्तक ।**—बन्धु-बान्धवोंका साथ या समागम पसन्द नहीं करता। रोगी सभी विषयोंमें उदासीनता प्रकट करता है। विमूढात्मा भूल जानेवाला, सरके पिछले भागमें दर्द। नींद खुलनेपर माथेमें भार और दर्द मालूम होता है, थोड़ा भी शारीरिक व्यायाम या परिश्रम करनेपर घटता है। नींद खुलनेपर गलेके भोतरसे थक्का थक्का जमा हुआ रक्त निकलता है। शीताद, स्तन पीलानेवाली रमणीके मुँहका जखम (हाइड्रेस्ट, लैके, लैक-कैन, वैरोनिका)। मुँहका जखम (बैप्टि, बोराक्स, मार्क-कोर, ऐ-म्यू, ऐ-सल्फ)।

**पाकाशय आदि ।**—पहली बार भोजनके समय रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो न जाने कितने दिनोंतक कुछ नहीं खाया है, परन्तु दो एक ग्राससे अधिक नहीं खा सकता (गेल्ज़ोजिया), पाकस्थलीमें दर्द, कोई चीज़ खाने पीनेपर दर्द बढ जाता है। नाभि-प्रदेश और उदरमें छेदनेकी तरह तेज दर्द। नाभि-प्रदेशको दबानेपर दर्द मालूम होता है। डा० बोरिकके मतसे रास-ग्लेब्रा अन्त्राशयकी पचनशीलता दूरकर आध्मान और मलको दुर्गन्ध-रहित बना देता है, तीसरे पहर और संध्याके समय बहुत बढना,—पर इसके बाद सूखा कड़ा पाखाना होता है या पहले सूखा और कड़ा और अन्तमें तर और कोमल पाखाना होता है, पेशाब परिमाणमें थोड़ा और घोर लाल रङ्गका।

**प्रत्यङ्ग आदि ।**—कमरमें बेहद दर्द (केलि-कार्ब, नक्स-मस)। निम्नागमें दर्द हुआ करता [illegible] चीण [illegible] होते हैं। रोगीको खड़े होनेमें बहुत तकलीफ [illegible] ,—बड़ी तकलीफसे आसनसे उठ सकता है= [illegible] खड़ा नहीं हो सकता
=ग्लोन [illegible] दुबला [illegible] मालम होती है।
निनि[illegible] पसीना [illegible] इयुपेट-
[illegible]

**निद्रा।**—स्वप्नमें रोगीको ऐसा मालूम होता है मानो वह शून्यमें उड़ा जा रहा है ( एपिस, कैन्यस्राइलम ,—रोगीको अपनी देह बहुत छोटी मालूम होती है और उसे ऐसा मालूम होता है कि वह शून्यमें है=ऐसेरम, लेक-कैन, वेलिरियाना ,—मानो उसके दोनों पैर उड़ रहे हैं=स्टिक्टा )। बार बार विरक्तिकर स्वप्नकी वजहसे नींदमें व्याघात होता है।

**वृद्धि।**—खाने पीनेपर, छूनेपर या नींद खुलनेपर।

**उपशम।**—शारीरिक परिश्रम करनेबाद या परिश्रमसे और शरीर हिलानेसे।

**सम्बन्ध।**—रास, आयोड प्रभृति सदृश।

**शक्ति।**—१ म दशमिक क्रम। खून निकलनेवाले मस्सेमें ( मुंहमें छाले वगैरह रोगमें ) मूल अर्कका बाहरी प्रयोग करना चाहिये।

---

## रास रैडिकेन्स।

### ( RHUS RADICANS )

**दूसरा नाम।**—प्वायजन वाइन, प्वायजन आइवि।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे पत्तेसे मूल अर्क तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—इसका प्रधान क्रियास्थल मस्तिष्क, अस्थि, कण्डरा पेशी, त्वचा और श्लैष्मिक झिल्ली है। इसका दर्द प्रायः शरीर के एक पार्श्वसे होता है और दर्द एक अंशसे एकाएक दूसरे अंशमें या दूरके अंशमें पैदा हो जाया करता है। पैशिक क्रियाके समय अस्थिके साथ कण्डराके संयोग-स्थलमें दर्द हुआ करता है। सन्धियां सब अकड़ी मालूम होती हैं। कभी कभी इसके लक्षण सब कोनाकोनी भावसे या एक पार्श्वसे अन्य पार्श्वतक प्रकट हुआ करते हैं। सवेरे पहले पहल अङ्ग प्रत्यंगको हिलानेके समय ज्यादा दर्द पैदा हुआ करता है। रोग रहित पार्श्वमें शयन करनेपर भी दर्द बढ़ जाया करता है ( ब्रायोनिया विपरीत )। किसी किसी समय शरीर हिलाने या चलने और कभी कभी स्थिर रहने या विश्रामके समय दर्द घट जाया करता है। पेशीका दर्द,—पहली बार अङ्ग हिलानेके समय। कुछ देरतक लगातार

वह अङ्ग हिलानेपर दर्द घट जाया करता है। कितनी ही बार वायु-सेवनके लिये चलनेके समय या जब मन लगातार किसी विषयमें उलझा रहता है, उस समय इसका दर्द घट जाया करता है, पर पहली बार शरीर या रोग-वाला अंश हिलाते समय या शरीरके किसी प्रकार हिलने या उत्तेजनासे और घरमें रहनेके समय बढ़ जाया करता है। ठण्डा पानी पीनेके बाद बहुत-सी तकलीफें पैदा हो जाया करती है। सवेरे ७ बजनेके समय शय्या छोड़नेकी चेष्टा करनेपर बहुत आलस्य और शिथिलता मालूम होती है। तीसरे पहर ४ बजेसे ७ बजेके बीचमें, विशेषकर सन्ध्याके छः बजे बहुत-सी तकलीफें पैदा हो जाती है। कितनों ही को सवेरे या संध्याके समय पुरानी तकलीफें बढ़ती हैं या नयी तकलीफ पैदा हो जाती है, इसके अलावा कितने ही लक्षण सन्ध्या और रातमें बढ़ जाते है और कितने ही जलवायुके परिवर्त्तनसे बढ़ते हैं। आँधाई, दर्द और कितने ही दूसरे लक्षण अंधड़ पानीके आरम्भमें बढ़ जाते हैं, परन्तु इनमें बहुतसे लक्षण अन्धड़-पानी अच्छी तरह आरम्भ होनेपर घट भी जाते है। खासकर यदि इस अन्धड़ पानीके साथ बिजली और वज्रपात भी सम्मिलित हो। इसका दर्द अकसर अधिकांश स्थानोंमें मज्जागत रहता है, मानो अस्थि या पेशीके अन्तरतम प्रदेशसे पैदा हो रहा है।

**मन्तव्य ।**—भिषक-श्रेष्ठ टिमाथि, एलेन, डा० क्लार्क प्रभृति चिकित्सा-विशारदोंने रास-टाक्सिकोड्रेण्ड्रन और रास रेडिकेन्समें विशेष और किसी किसी स्थलपर बिलकुल ही प्रभेद नहीं किया है, परन्तु डा० एच० सी० एलेन सम्पादित "मेडिकल ऐड्वान्स" नामक सद्दश वैज्ञानिक मासिक पत्रिकामें १८८२ ईस्वीके मार्च या एप्रिल मासकी संख्यामें डा० हेनिस, द्वारा "रास-रेडिकेन्स"का एक एकदम अलग और सम्पूर्ण विवरण प्रकाशित हुआ था। इस दवाका यह वर्णन उसीका सार सङ्कलन है—केवल स्थान स्थानपर सामान्य परिवर्त्तन और परिवर्द्धन कर दिया गया है।

## लक्षणावली ।

**मन ।**—विषादोन्माद, सभी विषयोंमें उदासी प्रकट करता है। बहुत अधिक क्रोधी स्वभाव, चिड़चिड़ा और दिल्लगी भी नहीं समझता। अकेला रहना चाहता है, ऐसी इच्छा नहीं करता कोई उससे बोले। भग्न साहस, दुश्चिन्ता और सशङ्कित भाव। रोगीको विश्वास रहता है, कि उसका वर्त्तमान

रोग अच्छा न होगा ( आर्स, कैल्के हेलिबो, सोरिन, सिपिया, सविराम या कम्पज्वर = टेरेण्ट,—शूप खांसीमें = ब्राई, फेफड़ेका प्रदाह = ऐण्टि टार्ट,— शुक्रमेह रोग—ऐसिड-फास।) भविष्यके सम्बन्धमें महा उद्विग्न ( ब्राइ, कास्टि, नेट्र-म्यूर )। कोई विषय सोचनेसे नाराज ( चायना, नक्स, फास )।

**मस्तक।**—अत्यन्त अवसाद,—रोगी समझता है, कि यदि वह चेष्टा न करेगा तो हिल न सकेगा। मानसिक आच्छन्नता, कोई यदि कुछ पूछता है, तो उसका उत्तर देनेमें बहुत नाराज होता है ( चिनिन-सल्फ, कोलोसिन्थ, मैग्नि, नक्स )। सरमें चक्कर आना,—शरीर हिलानेके समय ( कैल्के, कैल्मिया ) या माथा उठानेपर ( ब्राई, चायना, स्टेनम )। रोगीको उठाकर बैठानेकी चेष्टा करनेपर वह बेहोश हो जानेकी तरह हो जाता है ( सिपिया, शय्यासे उठनेकी चेष्टा करनेपर = ओपियम ), रोगीको ऐसा मालूम होता है, कि यदि कोई पकड़ न लेगा तो वह गिर जायगा। सरमें चक्कर,—चलनेके समय ( बेल, नेट्र म्यू, नक्स ), झुकनेपर ( ग्लोन, नक्स, पल्स ), एकाएक माथा उठाने के समय मूर्च्छाका उपक्रम हो जाना। मस्तिष्कका धुंधलापन या जड़ता ( फास, रायटक्स, कक्यु, हायो )। शरीर हिलानेके समय थोड़ी देरके लिये होशमें न रहना ( क्रोटाल, क्षणिक बेहोशी = चिमाफिला मैक्यू )। माथा बहुत बड़ा और भारी मालूम होता है मानो वह माथा सीधा नहीं रख सकता ( जेल्स )। माथा भरा और भारी मालूम होता है। कनपटी या शङ्खदेशमें एक तरफ दर्द, आंखके ऊपरी प्रदेशमें दर्द। सरके पिछले भागमें बराबर धीमा धीमा दर्द मालूम होना। मानो समूचा माथा दब रहा है। सरमें थोड़ी देरके लिये पैदा होनेवाला दर्द, ललाटमें धीमा और लगातार दर्द। ललाटके एक छोरसे दूसरे छोरतक और मूर्द्धदेशमें भयङ्कर और लगातार दर्द रहना। सरका दर्द आराम होनेपर पाकस्थली और अन्त्राशयमें ऐसा दर्द हो जाता है, मानो मरोड़ा हो रहा है। अन्त्रशूल और शिरोवेदना ( नेट्र-सल्फ, रोबिन, कैल्के-फास, कोलोसिन्थ )। मिचलीके साथ सर दर्द ( ऐण्टि-क्रूड, कक्यु )। सवेरे नींद खुलनेपर धीमा सर दर्द ( ब्राई, लेके, नेट्र म्यू, नक्स, फास ),—शय्यासे उठकर इधर उधर घूमनेपर बन्द हो जाता है ( शय्या छोड़नेपर उपशम = ऐ-नाई )। दिनमें पूर्वाह्नमें औंघाईके साथ सरदर्द और सवेरे ललाटमें तेज दर्द। मानसिक परिश्रमकी वजहसे चिरस्थायी या प्रचण्ड अधकपारी या शिरार्द्धशूल ( चिनिन-आर्स, काफिया )। समूचे माथेमें बेधनेकी

वह अङ्ग हिलानेपर दर्द घट जाया करता है। कितनी ही बार वायु-सेवनके लिये चलनेके समय या जब मन लगातार किसी विषयमें उलझा रहता है, उस समय इसका दर्द घट जाया करता है, पर पहली बार शरीर या रोग-वाला अंश हिलाते समय या शरीरके किसी प्रकार हिलने या उत्तेजनासे और घरमें रहनेके समय बढ़ जाया करता है। ठण्ढा पानी पीनेके बाद बहुत सी तकलीफें पैदा हो जाया करती है। सवेरे ७ बजनेके समय शय्या छोड़नेकी चेष्टा करनेपर बहुत आलस्य और शिथिलता मालूम होती है। तीसरे पहर ४ बजेसे ७ बजेके बीचमें, विशेषकर संध्याके छः बजे बहुत-सी तकलीफें पैदा हो जाती है। कितनों ही को सवेरे या सध्याके समय पुरानी तकलीफें बढ़ती हैं या नयी तकलीफ पैदा हो जाती है, इसके अलावा कितने ही लक्षण सध्या और रातमें बढ़ जाते है और कितने ही जलवायुके परिवर्त्तनसे बढते हैं। खाँसी, दर्द और कितने ही दूसरे लक्षण अंधड पानीके आरम्भमें बढ जाते हैं, परन्तु इनमें बहुतसे लक्षण अन्धड-पानी अच्छी तरह आरम्भ होनेपर घट भी जाते है। खासकर यदि इस अन्धड पानीके साथ विजली और वज्रपात भी सम्मिलित हो। इसका दर्द अकसर अधिकांश स्थानोंमें मज्जागत रहता है, मानो अस्थि या पेशीके अन्तरतम प्रदेशसे पैदा हो रहा है।

**मन्तव्य ।**—भिषक-श्रेष्ठ टिमाथि, एलेन, डा० क्लार्क प्रभृति चिकित्सा-विशारदोंने रास-टाक्सिकोड्रेण्ड्रन और रास रेडिकेन्समें विशेष और किसी किसी स्थलपर बिलकुल ही प्रभेद नहीं किया है, परन्तु डा० एच० सी० एलेन सम्पादित "मेडिकल ऐड्वान्स" नामक सद्वृ वैज्ञानिक मासिक पत्रिकामें १८८२ ईस्वीके मार्च या एप्रिल मासकी संख्यामें ड.० हेनेस, द्वारा "रास-रेडिकेन्स"का एक एकदम अलग और सम्पूर्ण विवरण प्रकाशित हुआ था। इस दवाका यह वर्णन उसीका सार सङ्कलन है—केवल स्थान स्थानपर सामान्य परिवर्त्तन और परिवर्द्धन कर दिया गया है।

## लक्षणावली ।

**मन ।**—विषादोन्माद, सभी विषयोंमें उदासी प्रकट करता है। बहुत अधिक क्रोधी स्वभाव, चिड़चिड़ा और दिल्लगी भी नहीं समझता। अकेला रहना चाहता है, ऐसी इच्छा नहीं करता कोई उससे बोले। भग्न साहस, दुश्चिन्ता और सशङ्कित भाव। रोगीको विश्वास रहता है, कि उसका वर्त्तमान

मसूढ़ेके क्षय हुए दांतकी जड़में दर्द। दन्तशूल रोगमें लारका स्राव। सन्ध्याके समय दांतमें दर्द। मसूढ़ेसे सामान्य कारणसे ही रक्त-स्राव होने लगता है। मसूढ़ेका प्रदाह। मसूढ़ेका फोड़ा। दर्द-भरे दांतकी जड़ें फूल जाती हैं और उनमें स्पर्श सहन नहीं होता। मुँहमें बहुत बदबू। मुख-विवर सूखा। मुँहमें लारका अधिक संचय होना, लार गाढ़ी गोंदकी तरह और फेनभरी। लार अधिक सचय होनेके साथ ही तालुमें बहुत त्वचा क्षय हो जानेकी तरह अनुभव होता है। मुँहमें जख्म पैदा हो जाता है,—विशेष कर गालके भीतर नीचेकी ओर और ओंठके भीतरकी ओर। जीभ पीली आभा लिये लेप चढ़ी। जीभ विट विट करती है और जीभका अगला भाग लाल और जखम भरा मालूम होता है। जीभके अगले भागकी त्वचा क्षय, दर्द और दाने भरी।

**गलेके भीतर।**—कण्ठमें आल्पीन गड़नेकी तरह अनुभव होना। कण्ठनलीका संकोचन और उसमें उत्तेजना अनुभव होना। कण्ठके भीतर खुरदरापन और जलन। अन्ननलीमें दर्द और जलन। कण्ठका भीतरी भाग फूला, भरा और ऐसा मालूम होता है, मानो त्वचा क्षय हो गयी है। जिह्वाकी जड़के बगलवाले दोनों गह्वर लाल दिखाई देते हैं। कण्ठनाली प्रदाह। जिह्वामूल क्षय हुई त्वचाकी तरह अनुभव होता है, दोनों गल-ग्रन्थियाँ विशेषकर दाहिना पार्श्व फूला (बेप्टी, बैराइ, मार्क-बिन, फाइटो), लाल (ऐपिस, बेल, फेरम-फास, जिम्नोक्लेड, फाइटो) और उसका थोड़ा अंश दूधकी मलाईकी तरह उपझिल्लीसे ढँका। निगलनेमें कष्ट। कोई चीज निगलनेमें दर्द और कष्ट मालूम होता है। गलेमें, ऐसा अनुभव होता है, कि कुछ अड़ा हुआ है (इग्ने, लेके, सेबाड, आर्जेण्ट-नाई), कण्ठ सूखा, मुँह कड़वा हो जाया करता है। मुँहका स्वाद तीता मालूम होता है (ऐकोन, ब्राई, नेट्र सल्फ, नक्स वोम, पल्स)। अरुचि—खाद्य पदार्थ देखते ही घृणा और अरुचि उत्पन्न होती है (आर्स, आर्निका, मार्क-प्रोटो, गन्ध पाते ही=काक्यु, कौलचि, इपिक,—याद आते ही=आर्स, सिड्रो, मस्कस)। रातमें प्यासकी अधिकता। शून्य उद्गार। पाकाशयमें जलन,—कभी कभी गलेके बाद पाकाशयमें जलन आरम्भ हो जाती है।

**पाकस्थली।**—बहुत सुस्ती मालूम होनेके साथ मिचली और इसके बाद ही शीत मालूम होना और पसीना हुआ करता है। मिचलीके बाद ही

तरह दर्द। सोनेपर तकलीफ बहुत बढ़ जाया करती हैं ( कोलोसिन्थ, ग्लोन, रासटक्स )। सरके पिछले भागसे गर्दनतक दर्द। मिचली वमन, पाकस्थलीमें दर्दके साथ प्रबल सर-दर्द, शरीर हिलाने और झुकनेपर सर-दर्द बढ़ जाया करता है, माथेमें टपक। माथेमें उत्ताप अनुभव होना, माथेमें जलन और खुजली। माथेपर काले रगके दाने निकलते हैं।

**आंख।**—आंख खोलनेके समय उसमें बहुत दर्द होता है ( हाइड्रेस्ट )। भवोंमें भार और दर्द मालूम होना। पलकोंमें करकराहट और जलन होती है, पलकें खुजली भरी ( क्रोटोन, हिप, केली-बाई, पेट्रोल, ऐ-फास, रास )। आंखमें जलन। पलकोंमें उत्ताप मालूम होना। पलकें लाल और फूली और उनमें खुजली और जलन मालूम होती है। सवेरे नींद खुलनेपर रोशनी सहन न होना। एकाएक सर उठानेपर दृष्टिके सामने अन्धकारका आविर्भाव हो जाता है।

**कान।**—कानमें दर्द, दोनों कान फूले और उनमें उत्ताप अनुभव होता है, हृत्पिण्ड और धमनी आदिका स्पन्दन कानमें सुन पड़ता है। आरक्त ज्वरके बादका कर्णमूल प्रदाह, इसके साथ ही दोनों कानोंमें शोथकी तरह सूजन।

**नाक।**—नासारन्ध्रमें खुजली। नाकसे खूनका स्राव,—सवेरे नाकसे रक्त-स्राव। दोनों रन्ध्र बहुत सूखे। बार बार छींक, पानीकी तरह नाकसे स्राव,—या नाकसे पानीकी तरह श्लेष्माका स्राव। नाकमें जलन और प्रचण्ड सर दर्द मालूम हुआ करता है।

**मुखमण्डल।**—रोगीकी मूर्त्ति मलिन, सफेद या पीली। हनु संचालनके समय बायीं हनुसन्धिमें दर्द। चेहरेमें खुजली। चेहरेपर विस्फोटक, पीवभरे दाने, फुन्सियां या रस-भरे दाने वगैरह नाना प्रकारके उद्भेद निकलते हैं। चेहरा घोर लाल। उसमें खुजली और जलन। दोनों ओंठ ऐसे लाल मालूम होते हैं, मानो उनमें विसर्प हो गया हो। मुखमण्डल और ललाटपर व्रण आदि निकलते है। ओंठपर और नाकके नीचे, एक छोटेसे अंशकी त्वचा क्षय हो जाती है, और उसमें उत्तेजना और जलन मालूम होती है ( ब्रोम, फाइटोलैक्का, लेक-कैन, आर्स, एरम ट्राई )।

**मुख-विवर आदि।**—कीड़ेलगे या कीड़े खाये दांतमें तेज़ तीर बेधनेकी तरह दर्द ( आइरिस )। कभी कभी दांतमें क्षणस्थायी टपक, ऊपरी

वेग। पेशाब लाल रङ्गका और थोड़ा थोड़ा निकलता है ( ईमा, केन्थ, हिप, फायो, लाई, बोवि, रास )। पेशाब घोर लाल ( आर्जेण्ट नाई, लाई, पेरिरा-ब्रेवा, पोलिगोनम, सिपिया )। मूत्रस्खलीके ऊपर दबाव मालूम होना,—पेशाब होनेपर भी घटता नहीं है ( डिजिट, रिउटा )। पेशाबमें सड़ी गन्ध।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—शिश्नमें तेज दर्द। शिश्नोष्ठमें उद्भेद निकलता है और उसमें खुजली और डङ्क मारनेकी तरह दर्द अनुभव होता है, ऐसा मालूम होता है मानो शिश्न उत्तेजित हुआ है। मुष्क प्रदाह-युक्त, घोर लाल, चलने पर रगड़की वजहसे मुष्कमें उत्तेजना पैदा हो जाती है ( चलनेके समय उरुकी रगड़की वजहसे मुष्ककी त्वचाका क्षय हो जाना = लाई, मार्क, नेट्र-कार्ब, नेट्र-म्यू,—और रस गिरा करता है = कैल्के-फास, थूजा )। मुष्कके ऊपर रस-भरे दाने सब निकलते हैं और वे सब दाने फूट जाते हैं तथा लाल रङ्गके किनारेसे घिरे जख्ममें परिणत हो जाते हैं ( ऐसिड-नाई, अरम-म्यू )। काम प्रवृत्तिका ह्रास हो जाया करता है। रातके समय रेत क्षय ( ईमा, नेट्र फास, नक्स, डिजिटे-लिनम, ऐगारिकस, डायस्को,—एक रातमें दो बार = पल्स,—अन्तिम रातमें = पेट्रोसेलिन,—प्राय प्रति रातमें—ओणिडेश या नितम्ब स्थानोंमें जलनके साथ = फास )। रेतोरज्जु फूला, बायें रेतोरज्जुमें जल सञ्चयकी वजहसे वह फूला, कड़ा और बहुत दर्द करनेवाला हो जाता है ( आर्निका, ईमा, ऐपलु पल्स, कोलिन्सो, सिपिया, सल्फ, मार्क, पीडो )।—खड़े होने या चलनेपर बढ़ना। मुष्कके बाएँ पार्श्वको दबानेपर ऐसा मालूम होना मानो उसमें एक गाँठ पड़ी हुई है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—बहुत ज्यादा रज स्राव,—ऋतु बहुत असमयमें होता है और स्राव बहुत ज्यादा हुआ करता है। स्राव फीका ( फेरम, नेट्र-म्यू, बोवि, कोलोफिल, सेबाई, सिकेलि, बाइबर्न ), कषाय और त्वचाकी क्षय करनेवाला ( लैके, बोवि, केलि-कार्ब, पेट्रोल, रास-टक्स ),—स्राव लगनेपर योनिमें उत्तेजना जलन और खुजली पैदा हो जाती है। बाहरी जननेन्द्रिय प्रदाहान्वित, जलन और खुजली भरी और विसर्पके दानेकी तरह रस भरे दानेसे भरे और फूले ( रास-टक्स, क्रोटन-टिग, मार्क )।

**श्वासयन्त्र।**—क्षीण स्वर। बोलता बोलता शीघ्र क्लान्त हो पड़ता है ( स्टैनम, ऐन्थ्र, सोरिन,—बोलनेके समय मूर्च्छा आ जाती है = आर्स )। स्वरनलीमें त्वचा क्षय हो जानेकी तरह अनुभव होना ( आयोड, लैके

सर दर्द पैदा हो जाता है। पेटमें ऐसी तकलीफ होती है, मानो जकड़ गया है। भोजनके बाद पेटमें दर्द (आर्स, नक्स, रास-टक्स)। लारका स्राव और पाकाशय शून्य मालूम होना। उदरोर्द्ध-प्रदेशमें दबाव और पूर्णता मालूम होना, सड़ी गन्ध भरी डकार आनेपर उपशम (नक्स-वोम, लाई)। कभी कभी पाकस्थलीमें ऐंठन। पाकाशयमें भयानक दर्द पैदा होकर वक्षकी ओर चला जाता है। कभी कभी पाकस्थलीमें इस तरहका दर्द पैदा हो जाता है, मानो कोई अस्त्रसे जखमी कर रहा है। पाकस्थलीमें बेधनेकी तरह तेज दर्द। पाकस्थली दबानेपर बहुत दर्द मालूम होता है।

**अन्नाशय**।—कोख मानो जकड़ जाता है। यकृत प्रदेशमें भयानक दर्द। बायें कोखमें दर्द। ऐसी तकलीफ मानो ऊपरसे कोई तलपेटको दबा रहा है। कब्जियत, इसके साथ ही ऐसी तकलीफ मानो जकड़ गया है। बीच बीचमें ऊर्द्धोदर प्रदेशमें ऐसा प्रचण्ड दर्द मानो ऐंठकर पकड़ रखा है। कभी कभी मरोड़ मालूम होता है। उदरामय, पेटमें तेज़ चिपक जानेकी तरह दर्द। तलपेटमें शूल बेधनेकी तरह दर्द। दर्दके बाद तरल मल निकला करता है। ठण्ढा पानी पीनेपर उदरमें तीर बेधनेकी तरह दर्द (मैन्सिन, रैफ, स्टैफाई)। नाभि-प्रदेशमें दर्द, झुकने पर ऐसा मालूम होता है मानो नाभि प्रदेशमें जखम उत्पन्न हो गया है (नाभि-प्रदेशमें मानो जखम हो गया है=ऐ-आक्वेल, पेलेड)। अधिक आध्मानकी वजहसे पेटमें गड़गड़ाहट, पुट्ठे में तेज़ बेधनेकी तरह दर्द।

**मलान्त्र और मल**।—मलके कड़ापनके साथ मल वेग। मल भूरा और लसदार। मल पतला, धसधसा, गोंदकी तरह और खट्टी गन्धवाला। पतले मलके साथ खून मिला रहता है। मल कुछ खून मिला। पाखाना होनेपर मलद्वारसे खून निकलता है। मलका पतलापन और आमातिसार रोगमें मलत्यागके पहले बहुत आलस्य और शारीरिक शिथिलता मालूम होती है। पतले दस्त फेन भरे, लसदार और पीले रङ्गके। मलद्वारमें जलन। पाखाना होनेके समय तकलीफ नहीं रहती और विलम्ब भी सहन नहीं होता। मलद्वारमें असह्य खुजली और जलन।

**पेशाब**।—बार बार पेशाबका वेग पर पेशाब बहुत थोड़ा होता है। दबाव और मूत्रकृच्छ्रता। यन्त्रणाजनक और बार बार पेशाबका

पर दर्द हुआ करता है। पीठ, पार्श्वमें वातके कारणसे उत्पन्न दर्द, जलन और दूसरी तरहका धीमा दर्द। पीठका निचला अंश अकड़ा और दर्द-भरा। मसानेके स्थानपर लगातार दर्द हुआ करता है और इस अंगकी अकड़नके साथ रोगीको बहुत सुस्ती और आलस्य मालूम होता है। पीठके बीचके मेरु प्रदेशमें दर्द,—विशेषकर शय्यामें सोनेके समय। कमरका दर्द,—वृद्धि = सवेरे और सोनेके समय, झुकनेपर पीठके बीचका मेरुदण्ड अकड़ जाता है। दोनों कन्धों के बीचके स्थानमें दर्द। पीठमें सर्दी मालूम होना। कमर शिथिल और अवश मालूम होना। पृष्ठफलकमें दर्द, ग्रीवाका पार्श्व विशेष दबानेपर दर्द मालूम होता है। गर्दनकी अकड़न,—रातमें बढ़ जाती है। गर्दन हिलानेपर गर्दन की पेशीमें दर्द मालूम होता है और दबानेपर भी दर्द होता है।

**प्रत्यङ्गादि**।—सन्ध्याके समय दाहिने कन्धेमें तेज़ दर्द। कन्धा और बाहुमें वातकी वजहसे दर्द। त्रिकोण पेशीमें दर्द, बाहु, कलाई, हाथ और अंगुलीमें खींचन और वेधनेकी तरह तेज़ दर्द अनुभव होना। कन्धेमें दर्द पैदा होकर तुरन्त बाहुके ऊपरी अंशमें चला जाता है। रातमें बाहु और हाथ सुन्न मालूम होना और स्पर्शानुभव होता है। बाहुके सुन्न हो जानेके साथ अंगुलीमें सुई गड़नेकी तरह अनुभव होना, बाहुके ऊपरी अंशमें वातका दर्द,—हिलानेपर बढ़ जाता है। कोहनीमें दर्द। कोहनीके सन्धि प्रदेशमें एकाएक वातका प्रचण्ड दर्द पैदा हो जाता है। बाएं बाहुके अगले भागमें दर्द। अग्र-बाहुमें अस्थिगत दर्दका अनुभव होना। कलाई, हाथ और अंगुलीके ऊपर रस-भरे दाने निकलते हैं। हाथ ठण्डा, या फूला। हाथ फूला, अकड़ा और चमकीला, लाल, गर्म और उसमें टपक अनुभव होना। चोटके कारण हाथ प्रदाह-युक्त, अंगुलीका स्थान विशेष दग्ध हो जाना और उसी दग्धांशसे फैलता फैलता समूचा हाथ प्रदाहान्वित हो जाता है। अंगुलीकी सन्धियाँ सब दर्द किया करती हैं, अंगुलीमें तेज़ दर्द मालूम होता है, चुनचुनी होती है और इस तरहकी टपक जैसी हुआ करती है, मानो सुई गड़ गयी है। अंगुलीमें खुजलानेवाले और पीब सञ्चय होनेवाले चक्कंद पैदा हो जाया करते हैं। एक अंगुलीमें चोटकी वजहसे जखम हो जानेपर, उस जखममें प्रदाह आरम्भ होकर समूचे बाहुमें चला जाता है। अंगुलीमें चोटकी वजहसे जखम हो जानेके कारण दर्द। उरु शिखरमें दर्द, उरु-शिखर और नितम्बसे वातका दर्द दोनों पैरोंमें चला जाता है, नितम्बके बीचके अंगकी त्वचा क्षय हो

फास, सिपिया)। उत्तेजनाके साथ गलेके भीतर वायुनली भुजगत-सर्दी (ऐकोन, ऐण्टि-टार्ट, रास, हिप, मार्क, रियुमेक्स, सैंगिविन, स्टेन, सल्फ)। जिह्वामूलके बगलमें दोनों गह्वरोंका प्रदाह बीचमें उतर जाता है और स्वर नलीमें उत्ताप, जखमकी तरह भाव और श्वास-रोध होनेका उपक्रम मालूम होता है। नये वायुनली-भुज प्रदाहमें (ऐकोन, ऐण्टि टार्ट, एण्टिक्रूपियम, टियु, कैल्के, जेलस, हिप, हिपोजिनिन, स्टेनम), गलेके भीतरसे यह जखमका भाव वक्षके बीचसे होकर नीचेकी ओर चला जाता है। खाँसी आया करती है और फेन-भरा, नमकीन स्वादवाला, श्लेष्मा-भरा बलगम निकलता है (कैल्के, नेट्र-म्यू, फास)। खुसखुसी सूखी खाँसी। सवेरे गलेमें जखमके साथ सूखी खाँसी। वक्षमें उत्तेजनासे पैदा हुई खाँसी, खाँसनेपर वक्षमें दर्द अनुभव होता है (ब्राइ, कैल्के, कास्टि, सिङ्को, ग्रैफ, नेट्र-म्यू, रियुमेक्स, सल्फिया)। वक्षमें खुजलीकी वजहसे वक्ष-विदारक खाँसी। वक्षमें दबावकी तरह दर्द या लगातार ऐसा मालूम होना कि दर्द कर रहा है। रातमें दर्द, वक्षमें दर्द,—स्थिर रहनेपर उत्तेजित हो जाता है। वक्षस्थलमें कभी कभी पैदा होनेवाला वातका दर्द (कौलचि, रैनान बल्बो, रियुमेक्स, स्पाइजि)। वक्षोस्थिके पीछे मानो त्वचा क्षय हो गयी है (रियुमेक्स, इयुपेट-पर्फोलियेट)। ऐसा अनुभव होना, मानो कलेजा जकड़ गया है। पाकस्थलीसे दर्द पैदा होकर वक्षमें चला जाता है। चलने या देह हिलानेके समय वक्षमें दर्द (कोल्चिया, कार्डुयस-मेरी, रैनान-बल्बो, ब्राइ)। गहरी साँस लेनेपर वक्षका दर्द बहुत बढ़ जाता है (ऐगार, आर्स, रैनान-बल्बो, ऐ-वेन) वक्ष और गलेमें जलन,—ऐसा मालूम होता है, मानो अन्ननलीमें जलन हो रही है। हृत्पिण्डमें दर्द होता है और बीच बीचमें उसमें वेधनेकी तरह तेज दर्द अनुभव होता है। सन्ध्याके समय और उसके बाद कलेजा धड़कना (सल्फ, कार्बो-ऐन, कास्टि, हिप,—सोनेपर—नाई, ऐ-नाई, नेट्र-म्यूर, फास, सिपि)। माथा भारी मालूम होनेके साथ ही साथ हृदस्पन्दन। आधी रातके समय शायित अवस्थामें भयानक हृदस्पन्दन, इसके साथ ही नाड़ी अनमनीय, सूक्ष्म और तीव्र गति, श्वासमें कष्ट और वक्षमें दर्द। स्थिर होकर बैठे रहनेपर हृदस्पन्दन बढ़ जाता है (कार्बो-वेज, रास-टक्स, साइलि, लैके)। दबानेपर वक्षमें दर्द होता है।

**गर्दन और पीठ।**—क्षीण मेरुदण्ड, ओणिदेश या नितम्बमें दर्द,—विशेषकर पहली बार हिलानेके समय। रातमें सोनेके समय नितम्बके स्थान

रोगी बेचैनी प्रकट करता है और तन्द्रा पैदा हो जानेके समय या उसके कुछ हो पहले, जो सोचता था, नीदवाली अवस्थामें उसके सपने देखता है। कामोद्दीपक या प्रणय कथासे भरे सपने। नीदके समय वीर्य स्खलन या स्वप्नदोष। विपत्ति या विभ्राटके स्वप।

**शीत, उत्ताप और पसीना**।—जाड़ा मालूम होना,—समूचे अङ्गों में या एक भागमें, विशेषकर पीठमें जाड़ा मालूम होना ( जेल्स )। पीठमें जाड़ा मालूम होनेके साथ दोनों पैर बहुत चीण मालूम होते हैं—यहाँ तक कि बिछावनपर सो जाना पड़ता है और अन्त्राशयमें तेज़ दर्द मालूम होता है और पैर ठण्डे हो जाते हैं, हाथ पैरमें दर्द हुआ करता है। शीत और उत्ताप अवस्थामें थोड़ी प्यास रहती है। दोनों हाथ पैरोंकी शीतलताके साथ चेहरा और माथा गर्म और फूला रहनेकी तरह मालूम होता है। सन्तापक ज्वर। सविराम ज्वर,—रोज दिनके ८ बजेसे १० बजेके बीचमें कम्प या शीत पैदा हो हो जाता है और इसके बाद उत्ताप या ज्वर पैदा हो जाता है, नाड़ी तेज। किसी किसी स्थलपर रोज जो बोखार आता है उसमें दिनके १ बजनेके समय शीत आरम्भ होता है और शरीर हिलाने या कुछ हिलने डोलनेपर जाड़ा बढ़ जाता है ( ब्राई, नक्स सिपिया, साइलिसिया )। शीतावस्थामें हड्डीमें तेज दर्द मालूम हुआ करता है ( ऐरेनिया, आर्नि, आर्स, युपेट पर्फ्यु, पोलिपो, रास टक्स, सेबाड )। दो दिनका नागा देकर आनेवाले बोखारमें शीतावस्थाकी प्रधानता दिखाई देती है, ज्वरावस्थामें,—दोनों पैर दर्द किया करते हैं। चातुर्थक सविराम ज्वर ( आर्स, हायो, आयोड, मिनियेन, पल्स, सेबाड, वेरेट )। सन्ध्याके समय उत्तापके साथ आरम्भ होता है और इसके कुछ देर बाद पसीना होता है, जीभ पीली लेप-चढ़ी ( पोडो, ब्राई, नक्स, पल्स, मार्क )। स्वल्प-विराम ज्वर। ज्वरमें रोगी बहुत कमजोरी अनुभव करता है।

**आन्त्रिक ज्वर**।—वातश्लेष्मा विकार। नाड़ी तेज और प्रत्यङ्गोंमें दर्द हुआ करता है—उठनेके समय सरमें चक्कर आता है ( रास-टक्स )। खड़ा नहीं हो सकता ( सिकेलि )। शय्यासे उठनेपर फिर बाध्य होकर सो जाना पड़ता है ( ब्राई, वेप्टि ), और मिचली मालूम होती है—काक्युलस, जीभ पहले लेपसे ढकी ( ब्राई, कार्बो-वेज ) और अगला भाग लाल ( सल्फ )—त्रिकोनिया लाल रङ्ग ( रास-टक्स ), मुँहकी लार सफेद रंगकी, गाढ़ी और गाढ़े

जाती है और प्रदाह हो जाता है। चलनेके समय निम्नांग क्षीण, भारी और ऐसा मालूम होता है कि शरीरका भार सहन नहीं कर सकता। शय्याके बाद निम्नाग क्षीण और अकड़ा मालूम होता है। दोनों पैरोंकी दीर्घ पेशीमें बेधनेकी तरह तेज़ दर्द, जानु और गुल्फ सन्धिमें दर्द हुआ करता है। दोनों पैरोंमें ऐंठन होती है। दोनों पैरोंका निम्नांश वेष्टनकारी घोर लाल उद्भेद। गुल्फ-सन्धिमें कभी कभी भयानक दर्द मालूम होता है। दाहिनी एँड़ी फूली और दर्द भरी। चलनेपर पैर और गुल्फ अवश और क्षीण मालूम होते हैं और दर्द किया करते हैं। दोनों पैर बहुत ठण्डे, पैर गर्म और जलन भरे।

**त्वचा।**—सारे शरीरमें उत्ताप मालूम होना। शरीरके कितने ही स्थानोंमें खुजली पैदा हो जाती है, शरीरके कितने ही स्थानोंमें लाल रङ्गके दाने सब निकलते हैं, उनमें जलन होती है और कुटकुटी तथा खुजली पैदा हो जाती है, हाथ पैर, चेहरा और पलकोंपर थक्केपर थक्का ये दाने निकलते हैं और उसके चारों ओर उठा हुआ-सा मालूम होता है। रस भरी फुन्सियाँ,—बच्चोंके शरीर पर छोटी छोटी जल भरी फुन्सियाँ निकलती हैं और खुजली पैदा हो जाती है, खुजलानेपर खून निकलता है और इसके बाद सूखकर पपड़ी जमती है ( रास-टक्स, ऐनाकार्डं, पेट्रोल )। गर्मीके दिनोंमें शरीरके कितने ही स्थानों-पर खुजली पैदा होती है, उसमें कुटकुटी होती है और जलन पैदा हो जाती है। विसर्प विशेषकर गर्मीके दिनोंका, शरीरकी त्वचा गर्म और लाल। श्लैष्मिक या लसिका-ग्रन्थियाँ सब फूल जाती है ( केल्के, आयोड, हेराई, कोना, साई, मार्क-कोर, ऐ-नाई, फास, रास-टक्स, साइलि, सल्फ )। लसिका ग्रन्थिसे चारों ओर फैला हुआ शिराके भीतर प्रदाह अनुभव होता है। पैरका जखम, —जखम सब नीले घेरेसे घिरे रहते हैं ( लेके )। पैरके ऊपर गहरा जखम,—चारों ओर घोर लाल रङ्ग या कालिमा लिये, जखम आराम होनेके बहुत दिन बाद तक वह जगह काली दिखाई देती है। जखमके चारों ओर जलन, कुटकुटी और खुजली होती है। जखम सब आराम होनेमें बहुत दिन लगते हैं।

**निद्रा।**—बार बार जम्हाई। दिनमें औंघाई, रातमें नींद न आना। असम्पूर्ण निद्रा। रात १२ बजनेके पहले सो नहीं सकता। सपने भरी नींद। सोनेपर आराम नहीं मिलता। बार बार नींद खुल जाती है। सोनेके समय

रोगी बेचैनी प्रकट करता है और तन्द्रा पैदा हो जानेके समय या उसके कुछ ही पहले, जो सोचता था, नींदवाली अवस्थामें उसके सपने देखता है। कामोद्दीपक या प्रणय कथासे भरे सपने। नींदके समय वीर्य-स्खलन या स्वप्नदोष। विपत्ति या विभ्राटके स्वप्न।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—जाड़ा मालूम होना,—समूचे अङ्गोंमें या एक भागमें, विशेषकर पीठमें जाड़ा मालूम होना (*जेल्स*)। पीठमें जाड़ा मालूम होनेके साथ दोनों पैर बहुत चीण मालूम होते हैं—यहाँ तक कि बिछावनपर सो जाना पड़ता है और अन्नाशयमें तेज़ दर्द मालूम होता है और पैर ठण्डे हो जाते हैं, हाथ पैरमें दर्द हुआ करता है। शीत और उत्ताप अवस्थामें थोड़ी प्यास रहती है। दोनों हाथ पैरोंकी शीतलताके साथ चेहरा और *माथा गर्म और फूला रहनेकी तरह मालूम होता है। सन्तापक ज्वर।* सविराम ज्वर,—रोज दिनके ८ बजेसे १० बजेके बीचमें कम्प या शीत पैदा हो हो जाता है और इसके बाद उत्ताप या ज्वर पैदा हो जाता है, नाड़ी तेज। किसी किसी स्थलपर रोज जो बोखार आता है उसमें दिनके १ बजनेके समय शीत आरम्भ होता है और शरीर हिलाने या कुछ हिलने डोलनेपर जाड़ा बढ़ जाता है (*ब्राई, नक्स, सिपिया, साइलिसिया*)। *शीतावस्थामें हड्डोमें तेज दर्द* मालूम हुआ करता है (ऐरेनिया, आर्नि, आर्स, युपेट पर्फ्यु पोलिपो, रास-टक्स, सेबाड)। दो दिनका नागा देकर आनेवाले बोखारमें शीतावस्थाकी प्रधानता दिखाई देती है, ज्वरावस्थामें,—दोनों पैर दर्द किया करते हैं। चातुर्थक सविराम ज्वर (आर्स, हायो, आयोड, मिनियेन, पल्स, सेबाड, *वेरेट*)। *सन्ध्याके समय* उत्तापके साथ आरम्भ होता है और इसके कुछ देर बाद पसीना होता है, जीभ पीली लेप-चढ़ी (पोडो, ब्राई, नक्स, पल्स, मार्क)। स्वल्प विराम ज्वर। ज्वरमें रोगी बहुत कमजोरी अनुभव करता है।

**आन्त्रिक ज्वर।**—वातश्लेष्मा विकार। नाड़ी तेज और प्रत्यङ्गोंमें दर्द हुआ करता है—उठनेके समय सरमें चक्कर आता है (रास-टक्स)। खड़ा नहीं हो सकता (सिकेलि)। शय्यासे उठनेपर फिर बाध्य होकर सो जाना पड़ता है (ब्राई, वेर् टि), और मिचली मालूम होती है—काक् लस, जीभ गहरे लेपसे ढकी (ब्राई, कार्बो-वेज) और अगला भाग लाल (सल्फ)—त्रिकोनिया लाल रङ्ग (रास टक्स), मुँहकी लार सफेद रंगकी, गाढ़ी और गाढ़े

गोदकी तरह फैन भरो, पेशावकी तली लाल, रोगीके दोनों हाथ काँपा करते हैं, गर्दनमें वातका दर्द मालूम होता है।

मोह या सान्निपातिक ज्वरकी प्रथम अवस्था। कोई अङ्ग जल जानेकी वजहसे ज्वर,—नाड़ीकी तेज गति, शरीरकी त्वचा गर्म, सूखी और पसीनेसे रहित। सर दर्द, हिलने या झुकनेपर बढ़ जाता है। मुँहका स्वाद बहुत कड़वा और सड़ी गन्ध भरा।

सहजमें ही पसीना होता है, लगातार पसीना होना, पसीना लसदार। पसीना होनेके समय मुख-विवर बहुत सूख जाता है। पर प्यास नहीं मालूम होती।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—रास्टक्सिकोडेण्ड्रन देखिये।

**शक्ति।**—निम्न क्रम।

---

## रास टाक्सिकोडेण्ड्रन।

### ( RHUS TOXICODENDRON ).

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—फूल होनेके पहले, संध्याके समय संग्रह किये हुए ताजे पत्तेसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:— गर्भ-स्राव, वयोव्रण, नक़ली प्रसव वेदना, आर्त्तव या ऋतु-स्वल्पता, मलद्वारका फटना, उपाङ्ग-प्रदाह, भूख न लगना, बेरी बेरी, हड्डीमें दर्द, बिवाई, नीलिमा, डेंगू ज्वर, अतिसार, उपझिल्ली प्रदाह, रक्तामाशय, बाधक, अजीर्ण, कानके पीछेका अकौता, सान्निपातिक ज्वर, विसर्प, शीत ऋतुके फोड़े, आँखका प्रदाह, आँखकी नाना प्रकारकी बीमारियाँ, पैरमें दर्द, पाकाशय और आँतोंका प्रदाह, ग्रन्थिका प्रदाह, सन्धि-वात, क्षुद्र-सन्धिवात, रक्त-स्राव, बवासीर, हाथमें दर्द, आँत उतरना, जानुसन्धिमें दर्द और सूजन, कोरण्ड, बहुव्यापक सर्दी, अविराम ज्वर, जबड़ेमें कड़ाक-सी आवाज, यकृतका फोड़ा, कटिवात, खसड़ा, रजसाधिक्य (बहुत ज्यादा रज-स्राव), जरायुसे रक्त-स्राव, स्नायुशूल, डिम्बाशयका दर्द, अर्बुद, पक्षाघात, उल्टी

चमड़ी, अस्थि-वेष्टका प्रदाह, फुसफुस आवरक झिल्ली प्रदाह, पार्श्व-शूल, फुसफुस प्रदाह (न्यूमोनिया), पलकोंका पक्षाघात, रक्तका विदैला हो जाना, आमवात, स्टप्नी, निद्रामें व्याघात, चेचक, मेरुमज्जाकी बीमारी, चोट लगना, मूत्रद्वारका सङ्कोचन जीभकी बीमारी, मसे, जम्हाई इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—वात रोगवाले धातुके मनुष्योंके लिये राषटक्सिकोडेण्ड्रन विशेष लाभदायक है। बर्साती पानी या दूसरे पानीमें भीजने की वजहसे बीमारी, तर जमीनमें सोना, शरीरके किसी अंशका मोच खा जाना या कोई भारी चीज उठानेकी वजहसे बीमारी और दर्द स्नायविक कमजोरी लानेवाला बोखार, शरीरका कोई अंग विशेषकर चेहरेमें विसर्पकी सूजन, हृत्पिण्ड तथा अन्यान्य अङ्गोंकी पेशियोंका वात, स्नायुशूल और स्नायुप्रदाह, बायें उरुके पीछे स्नायु-शूल और उसमें वातका और स्नायविक दर्द, अन्त्राशय आवरणका प्रदाह, अन्यान्य प्रदाह और अन्त्र-प्रदाह, सूजन और विकार पैदा करनेवाले नाना प्रकारके चर्मोद्भेद, चमड़ेके नीचे खून जमना वगैरह रोगोंमें लाभके लिये यह बहुत ही प्रसिद्ध है। इससे शरीरके सभी तन्तुओंपर कुछ न कुछ हमला होता है, पर सूत्रमय तन्तु ही इसके प्रधान आक्रमण स्थल हैं (रोडो)। इसको अनुपूरक ब्रायोनिया अवश्य है, परन्तु उसकी प्रक्रिया रक्ताम्बु तन्तुपर ही विशेष हुआ करती है। शरीरके बायें अंगकी अपेक्षा दाहिने अङ्गमें इसकी विशेष घनिष्टता रहती है। इसके दर्दकी प्रकृति इस ढङ्गकी होती है —मानो रोगवाला अंग मोच खा गया है, मानो कोई पेशी या पेशीका अगला भाग उसकी संयोग स्थलसे जोरसे उखाड़ा जा रहा है या कोई हड्डी छुरीसे छीली जा रही है —वृद्धि—आधी रातके बाद या जलीय वायु लगनेपर अथवा बर्सातके दिनोंमें, रोगवाली जगह छूनेपर बहुत दर्द होता है। विश्रामके बाद पहली बार हिलनेपर या सवेरे शय्यासे पहली बार उठनेपर रोगवाला अंश, अवश, अकड़ा और बहुत दर्द भरा मालूम होता है, कुछ देरतक लगातार और जबतक रोगी क्लान्त नहीं हो पड़ता, तबतक चलनेसे दर्द घट जाता है। इसकी कई निर्णायक लक्षण ये हैं —अत्यन्त अस्थिरता, उद्वेग या आशङ्का, किसी तरह भी शय्यापर एक भावसे या एक स्थानपर नहीं रह सकता, तकलीफ घटनेकी आशामें एक जगहसे दूसरी जगह छटपटाया करता है और शय्यामें सोये रहनेपर छटपटाया करता है और इस करवटसे उस करवट किया करता है, मस्तिष्क जड़ भावसे भरा या त्वचा

को क्षय करनेवाला। बार बार जम्हाई आती है और यह बहुत कष्टकर मालूम होती है। शरीरके हड्डीवाले सभी ऊँचे अंश दर्द भरे रहते हैं। मेरु-दण्डसे स्नायुओंकी जो सब शाखायें निकली हैं उनमें और एक एक पेशीमें फाड़ने और चिलक मारनेके तरह दर्द। कमरमें ऐसा दर्द, मानो चोट लग गयी है और चूतड़वाली जगह अवश, अकड़ी और स्पर्श सहन न करनेवाली मालूम होती है। जीभके दोनों पार्श्व सूखे और लाल और उसपर दाँतके दाग, बाकी अंश सूखा, भूरा, फटा, और त्वचा क्षय हो जानेकी तरह अनुभव होता है, तथा जीभके अगले भागमें तिकोनिया लाल रंगका दाग दिखाई देता है। हाथ-पैरोंकी कण्डरा, पेशियोंमें उखाड़ने या फाड़नेकी तरह दर्द, पेशियाँ सबमें स्पर्श सहन नहीं होता और वे अवश मालूम होती हैं। खाँसी,—ऐसा मालूम होना मानो वायुनलीके भीतरसे ठण्डी हवा प्रवाहित हो रही है। खाँसी क्षण भरके लिये आती है और दर्द पैदा करनेवाली, सवेरे छोटे छोटे काले रंगके श्लेष्मा-खण्ड निकलते हैं। ज्वर-रोगमें शीतावस्थाके पहले और समय आधी रातसे सवेरेतक तंग कर देनेवाली सूखी खाँसी आती है। पुट्ठेमें दर्द,—दर्द गहरा और प्रसवके दर्दकी तरह जिसमें अन्त्रमण्डली नीचेकी ओर खिंचती है। बहुत ज्यादा ऋतुस्राव होता है, घोर और कषाय या त्वचाको क्षयकर देनेवाला। ज्वर रोगमें नाक या जरायुसे रक्त-स्राव होनेपर आराम मालूम होता है। पतले दस्त,—मल चिकना फेन-भरा और बिना दर्दका होता है। कभी कभी आपसे आप निकल जाता है, गन्ध बहुत ही सड़ी। पेशाब गदला गहरा और उसकी तली सफेद। शरीरकी त्वचा फूली, प्रदाह भरी,—त्वचाके निचले स्तरतक रोगका आक्रमण हो जाता है, बहुत खुजली होती है। सूजनमें पीव पैदा हो जानेकी सम्भावना रहती है। घरके बाहरकी हवा लगना अच्छा नहीं लगता, शय्यापर सोनेके समय ओढ़नेके भीतरसे हाथ बाहर निकालते ही खाँसी आने लगती है।'

## लक्षणावली।

**मन**।—रोगी बहुत बेचैन रहता है, उद्वेग और आशङ्का प्रकट करता है ( ऐकोन, आर्स )। शय्यापर स्थिर होकर नहीं रह सकता। आराम पाने की आशामें लगातार करवट बदला करता है ( एक करवट अधिक देरतक सोये

रहनेपर वह पार्श्व दर्द भरा और जखमकी तरह मालूम होता है, इसीलिये रोगीको बाध्य होकर करवट बदलना पड़ता है=बेप्टि, पाइरोजेन,—शय्या कितनी भी कोमल क्यों न हो, रोगीको वह कड़ी मालूम होती है=आर्निका, पाइरो)। एक भावसे अधिक देरतक नहीं सोया रहना चाहता, रातमें रोगी को बहुत डर लगता है, वह डरता है, कि कोई उसे विष देगा और उसीसे उसकी मृत्यु हो जायगी (बेल, हायो, लैके, केलि-ब्राई, ऐसिडम सेट, प्रसवके बादके उन्माद रोगमें=वेरेट्र-विर,—रोगी ऐसा समझता है, कि उसे विष खिला दिया गया है=ग्लोन, रोगी समझता है, कि उसे जो दवा दी गयी है, वह विष है=लैके)। *शय्यापर रह नहीं सकता (आर्स, विस्मथ, लाइकोपोड,—* एक शय्यासे दूसरीपर चला जाता है=आर्स, कैल्के, हायो, प्लम्ब)। अनमना और भूलनेवाला, किसी विषयको समझनेमें बहुत देर होती है (बेप्टि, बैराई, कैल्के, जेलस, केलि-कार्ब, लैके, नेट्र-म्यू, ओपि, प्लम्ब, सिपि, स्ट्रैमो,—बहुत पढ़नेकी वजहसे=काक्यु, नेट्र-कार्ब—जो पढ़ता है उसे समझनेमें देर होती है=कोलुचि, कोना,—किसी विषयको समझनेकी चेष्टा करने पर सब गड़बड़ा जाता है=ओलियेन), बहुत थोड़े दिनोंकी घटना भी याद नहीं कर सकता (ऐसिड-फास, गत छः वर्षों में जो घटना घटी है, वह याद नहीं कर सकता=लैके)। असम्बद्ध-प्रलाप (ऐनाक, बेप्टि, कैम्फो, कोनाब-इन, जेलस, नक्स-मस, स्ट्रैमो), कोई *बात पूछनेपर जल्दी जल्दी (लाई) या अनिच्छा पूर्वक उत्तर* देना (कोना, पेपाया, स्टैनम, ऐ-सल्फ, बाइवर्न), क्योंकि सोचकर उत्तर देना, ही उसके लिये कठिन काम हो जाता है (कैल्के, क्लिमैट, काक्य डिजि, हायो, आयोड, नेट्र-म्यू, सिपि), उत्तर तो ठीक ठीक देता है, पर धीरे धीरे (*धीरे धीरे उत्तर देता है=हेलिबो, फास*), कोई *बात* सोचकर उत्तर देनेमें जितने समयकी जरूरत होती है, उतनी देरतक एक विषयमें मन नहीं लगा सकता फिर उत्तर क्या दे। क्षीण और मृदु प्रलाप, रोगी समझता है, कि वह मानो न जाने कितने फूल भरे मैदानमें घूम रहा है *या वह किसी बहुत कठिन काममें लगा हुआ है (वेरेट)। उठनेकी शक्तिका न रहना* और बहुत ही दुःखित भाव, रुलाई आना,—विशेषकर सन्ध्याके समय (प्लैट, रैनान ब्रल्बो) और अकेला एकान्तमें रहना चाहता है (इग्ने, नेट्र म्यू)। जीवनसे वितृष्णा, पर मृत्युका भय। आत्महत्या करनेकी इच्छा, पानीमें डूबकर मर जाना चाहता है (बेल, ड्रोसे, हेलिबो, हायो, लैके, पल्स, सिकेलि, साइलि)। अपनी

सन्तान-सन्तति, विषय कार्य और भविष्यके सम्बन्धमें बहुत चिन्ता ( ब्राई, कैल्के, चिनिन-सल्फ, साइक्यूटा, फास )।

**मस्तक।**—शय्यासे उठनेके समय शरीर ढगमगाया करता है, मानो मतवाला हो गया है और जाड़ा या आँखके पीछे दबाव मालूम होता है। सरमें चक्कर,—वृद्ध मनुष्योंका, सोनेपर उठनेके समय ( वेलिडो, काक्यु, नेट्र-म्यूर, नक्स-वोम, फास, फाइटो ) और घूमने या झुकनेके समय। खड़े होने ( ऐको, ब्राई, कास्टि, लेके, पल्स ) या चलनेके समय ( नेट्र-म्यूर, नक्स वोम, फास, पल्स, सोनेपर बढ़ जाता है ( कास्टि, लेके, पल्स,—सोनेपर घटना=आर्नि, कार्बो-ऐन, सिना, चायना )। सरमें चक्कर आना, सोनेपर, मृत्यु-भयके साथ। बैठनेकी अवस्थामें रोगीको ऐसा मालूम होना है, मानो किसीने उसे शून्यमें उठा रखा है। सर-दर्द,—सर हिलाने या जोरसे पैर रखनेपर ( सर हिलानेपर=नक्स मस, ग्लोन, जैन्थक्साइलम, जोरसे पैर रखनेपर =गुयायेकम, स्पाइजिलिया ), मस्तिष्कमें ऐसा मालूम होना, मानो हिल रहा है ( आर्स, वेल, हिप, स्पाइजि ) सरमें बुद्धि लोप करनेवाली तकलीफ,—मानो माथा फट रहा है ( मार्क, सल्फ ), किसी मानसिक अशान्तिका कारण होनेपर भी दर्द पैदा हो जाता है ( ब्राई, कैमो, पेट्रोल ), वृद्धि=ठण्डी जगहपर बैठने या सोनेपर ( मैग-फास, सिङ्कोना, डल्के, नक्स-मस ) और शरीर हिलानेपर ( ऐसिड-म्यू, नक्स-मस, स्पाइजि )। चलनेके समय ललाटपर जलन मालूम होती है ( भोजनके बाद और नींद खुलनेपर=नक्स-वोम )। ललाटके पार्श्वसे दूसरे पार्श्वतक मानो एक काठका टुकड़ा अड़ा हुआ है ( कार्बो-ऐन, सल्फ )। सरमें अधिक रक्त-सचय होना, बीच बीचमें माथेमें "हु हु" शब्द अनुभव होता है। ( केली-कार्ब )। चूंटी चलनेकी तरह सुरसुरी अनुभव होना ( ऐ-नाई, ऐग्नि-क्रूड, फेरम ) और टपक हुआ करती है ( वेल, ग्लोन, फास, केली-कार्ब ), चेहरा चमकीला और लाल ( केल्क, वेल, क्रोकस, मिलिलोट ) रोगी बैचैनी प्रकट करता है और अधिक देरतक एक जगह रह नहीं सकता। नुकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द, सरसे लेकर कानतक नाककी जड़में, और दोनो गालोंमें चला जाता है,—खासकर दाँतके दर्दकी बीमारीमें ( दाँतके दर्दके साथ सर-दर्द=लेके, केली-कार्ब, ग्लोन )। सरके पिछले भागके दोनो उठानोंमें दर्द हुआ करता है, और गलेमें मानो वातका दर्द हुआ है, इस तरह अकड़ा मालूम होता है ( डानका, रास-रैडिकैन्स )। उद्भेद मिले ज्वराधिकारमें

मास्तिष्कावरणी प्रदाह ( नाई. ब्युफ्रम-ऐसेट, एपिस, स्ट्रैमोन ) या पानीमें भींजने के कारण अंग-प्रत्यंगोंमें सुनसुनी हुआ करती है, ज्वर अत्यन्त प्रबल आकार धारण करता है और रोगी छटपटाया करता है। सर-दर्द रोगमें रोगीको बाध्य होकर शय्याका आश्रय ग्रहण करना पड़ता है। माथेमें विसर्प हो जाया करता है और रोगवाले अंशपर रसभरे दाने निकलते हैं ( रास-वेन ), रोग बायीं ओरसे दाहिनी ओर फैलता है। सरमें खसड़ेके दाने सब पक कर उनमें से रस निकला करता है और यह रस सूखकर पपड़ी जम जाती है ( ग्रेफ, सोरिनम, रास-वेन, मिजेर, मेज्रीन )। उद्भेद सब बहुत खुजलाते हैं और उनमेंसे बदबूदार रस निकलता है, रातमें बहुत बढ़ जाता है, केश झड़ जाते हैं ( बायोला-ट्राई ), यह अकौता या दाने कन्धे तक फैल जाते हैं और शरीर जितना ही गर्म होता जाता है, खुजली भी उतनी ही बढ़ती जाती है। माथेकी त्वचामें स्पर्श बिलकुल ही सहन नहीं होता, वृद्धि=जिस पार्श्वको दबाकर सोता है, उसके विपरीत पार्श्वमें, शय्यामें देह गर्म होनेपर, छूनेपर ( साइलि, पेरिस, नेट्र सल्फ ) और विपरीत ओर केश झाड़नेपर ( साइलि, क्रियो, सिना, बेल, आर्ट ) । गर्दन अकड़नेके साथ मस्तिष्कावरण प्रदाह—कोई कड़ी चीजपर सोनेपर घटता है या आराम मालूम होता है। रोगी तकलीफसे बेचैन हो पड़ता है। वर्षाके दिन सरदर्दका बढ़ना ( रोडोडेण्ड्रन )।

**आंख**।—रोशनी बिलकुल ही सहन नहीं होती, सवेरे और निर्मल वायु लगनेपर लगातार कषाय या त्वचाको क्षय करनेवाला आँसूका स्राव हुआ करता है ( कोलचि, लिडम, क्रियो, इयुफ्रे, लार्ड, मार्क-कोर ), आँखके नीचे अनगिनती लाल दाने निकलते हैं और पलकें रह रहकर वेगसे रुक जाती हैं ( मार्क, नेट्र म्यू, ऐट्, कैल्के )। वाताधिकार-प्रवण व्यक्तियोंका उपतारा-प्रदाह ( आर्स आई, कोलचि, केली-बाई, सिफिलिन, टेरिब, बेल, इयुफ्रे )— जब पलककी परिचालक पेशी और मध्य स्तरपर रोगका आक्रमण होता है या उसमें पीप होता है, खास कर यदि चोटकी वजहसे हुआ हो। आँखके ऊपर गुहेरी और जखम पैदा हो जाता है और भयानक आलोक असहनीयता ( रोशनीका सहन न होना ) पैदा कर देता है, योजक-त्वचा लाल रंगकी हो जाती है और उसमेंसे पीले रंगका पीबकी तरह रस स्राव होता है। सवेरे आँख लाल हो जाती है और सट जाती है। पलक बहुत फूली और

प्रदाहान्वित हो उठती है। पलक रस-भरी या विसर्प रोग हो गया जैसी मालूम होती है, और उसका भीतरी अंश पानीसे भर जाया करता है। भीतरवाली मिवोमियन ग्रन्थि फूल जाती है और बरुनियां सब उड़ जाती हैं। वातकी वजहसे दोनो आँखोंके बीचके सफेद अंशमें प्रदाह। वृद्धि—तर जलीय हवामें या बरसातके दिनोंमें, दृष्टि अस्पष्ट। पलकें सब अकड़ जाती हैं और अवश मालूम होती है,—मानो उनमें पक्षाघात हो गया है। गुहौरी—निचली पलकके ऊपर ( कैल्के, इग्नेशा, फास, सेनेगा, ग्रेफ,—बाईं निचली पलकपर =हाइपिर, कोल्चि, बाईं ऊपरी पलक पर=स्टेफाई, पल्स )। दृष्टि क्षीण, —मानो घूंघटके भीतरसे देख रहा है। ( सल्फ, कास्टि, क्रोकस, हायो, आयोड, लोरो, लिथिया, नेट्र-म्यू, पेट्रोल, फास ) और सभी चीजें छायासे ढँकी मालूम होती है। आँख हिलानेपर सभी लक्षण घट जाते हैं ( कोमोक्लेडिया )

**कान।**—अच्छी तरह सुन नहीं पाता,—विशेषकर मनुष्यका स्वर ( ऐसिड-फ्लुयो, फास,—पूर्णिमाके समय=साइलि )। कर्ण-शूल,—रातमें कान में धकाधक हुआ करता है ( पल्स ), कानके भीतर और बाहर विसर्प हो जानेकी तरह फूल उठता है और उसपर रसभरे छाले निकल आते हैं। कानके भीतरसे खून मिला पीब निकलता है, बायां कर्णमूल-प्रदाह ( लैके,—किसी भी तरफ =कार्बो वेज, सिस्टस-कैन, क्रोटेलस, डोरिफोरा, फाइटो ), ज्वरके साथ ( ज्वर न रहनेपर=केलि-म्यू )। फूली हुई कर्णमूलीय ग्रन्थिमें पीब पैदा हो जाना ( अरम, बेराम्यू, कार्बो-ऐन, कैमो, काक्यु, कोना, क्रोटेलस-होर, डालका, केलि-बाई, लैके, फाइटो, सैरासिनिया, साइलिसिया )।

**नाक।**—घ्राण-शक्तिका लोप हो जाना। नाकसे जमा हुआ खूनका स्राव होना ( आर्जेण्ट नाई, कैमो, फेरम-म्यू, ऐ-नाई, मार्क, लिसिन, पल्स ); वृद्धि=रातमें ( बेल, ऐ-नाई ), झुकनेपर ( नेट्र-म्यू, नक्स-वोम )। पाखाना होनेके समय ( काफि, फास—पाखाना होनेके समय वेग देनेके बाद=कार्बो-वेज ) या शारीरिक परिश्रमके बाद ( आर्निका )। मोह या सान्निपातिक ज्वर में भी इसी तरह रक्तस्राव हुआ करता है ( लैकेसिस, क्रोटैलस ), पर इससे आराम मालूम होता है। आन्त्रिक ज्वरके आरम्भमें नाकसे खूनका स्राव ( ऐ-फास )। रह रहकर जोरसे शरीरको हिला देनेवाली छींक ( नेट्र म्यूर )। पुरानी सर्दीमें नाकसे जो सर्दीका स्राव होता है

पीला, श्लेष्मा-भरा होता है, या हरा बदबूदार पीब, कभी कभी गलेकी ग्रन्थिकी सूजनके साथ पीले रङ्गका रस-स्राव हुआ करता है। नाकके नीचे ज्वरके छाले या दाने ( नेट्र-म्यू ) निकलते हैं और पपड़ी पैदा हो जाती है ( सिस्टै न, सिपिया )। नाकका अगला भाग लाल और उसमें स्पर्श सहन नहीं होता, दोनों रन्ध्रोंकी त्वचा घाव हो जाती है। नाक फूली मालूम होती है और छूने पर वह गर्म हो जाती है। श्वास-प्रश्वासके समय, नाकमें घुसी हुई हवा इतनी गर्म मालूम होती है, मानो दोनों रन्ध्र दग्ध हुए जाते हैं ( ऐकोन, कार्बोन-सल्फ )।

**मुखमण्डल।**—चेहरा लाल, या मलिन और सफेद, नाकका अगला भाग नोकीला, गाल और आँखें गड्ढेमें धँसी और दोनों आँखें नीले घेरेसे घिरी, चेहरेका विसर्प ( एपिस, ग्रैफ, कैन्थ, कार्बो-ऐन, कैलो, इयुफोर्ब )। चेहरा घोर लाल और पीले रङ्गके रस भरी फुन्सियोंसे भरा, दाने सब बायेंसे दाहिनी ओर फैल जाते हैं ( दाहिनी ओर फैलते हैं—एपिस )। दानोंमें जलन होती है, खुजलाता है और चुनचुनी होती है और उसमें ऐसा दर्द होता है, मानो डङ्क मारा जा रहा है। चेहरेमें जलन, खींचन और फाड़नेकी तरह यन्त्रणासे अधीर हो पड़ता है। मुँह या ललाटपर पपड़ी या रूसी जमना ( साइक्यूटा, क्रोटोन, डालका, ग्रैफ, हिप, वायोला-ट्राई, विङ्काभाई, रास-वेन )। भूरे व्रण ( कार्बो-ऐन, कार्बो-वे, कास्टि, इयुजिनिया, लैके, सोरिन, हाइड्रोकोट )। चेहरेपर ठण्डा पसीना होना। मुँहको स्थिर रखनेके समय और हनु हिलानेके समय हनु-सन्धिमें अकड़न अनुभव होती है, जरा हिलने से ही कड़कड़ करती है ( लैके, इग्ने, पेट्रोल )। घटना—जोरसे दबानेपर और गर्म चीज खानेपर। बार बार जम्हाई—अन्तमें ऐसा मालूम होता है, मानो दोनों हनुओंकी सन्धि खिसक जायेगी ( क्लोरम, नाइट्रि स्पिरि डाल )। मुँहके कोनेमें जखम ( ऐ-नाइ, ऐमोन-म्यू, हिप, मार्क, नेट्र म्यू, सोरिनम, ग्रैफ, स्टेफाइ ), मुखके रन्ध्रके चारों ओर ज्वरके दाने निकलते हैं ( नेट्र म्य, हिप, —विज्वरावस्थामें=हिपर ), चिबुकपर दाने निकलना।

**मुख-विवर।**—दन्त पङ्क्तियोंमें बहुत दर्द और नाककी जड़में डङ्क मारनेकी तरह दर्द,—यह दर्द गण्डास्थिमें फैल जाता है। दाँत सब बहुत लम्बे और उनकी जड़ बहुत ढीली और सुन्न मालूम हुआ करती है। दन्त-

मूल,—चिलक मारनेकी तरह दर्द या टनक हुआ करती है, मानो उखाडा जा रहा है या हलका सुई गडनेकी तरह या फाडनेकी तरह टपक होनेवाला दर्द, दोनों हनु और कनपटी तक यह दर्द फैल जाता है ; चेहरा बहुत दर्द भरा, वृद्धि—रातमें छूनेपर और मनमें किसी तरहका असन्तोषका भाव उदय होने पर, गर्म प्रयोगसे घटना। क्षयग्रस्त दाँतसे बहुत बदबू निकलती है। मुख-विवर बहुत सूखा और तेज़ प्यास (आर्द्र)। मुँहमें बहुत ज्यादा लार सञ्चित होती है। रातमें निद्रित अवस्थामें मुँहसे पीली और कभी कभी खून मिली लार निकला करती है (मार्क, नेट्र-म्यू, सल्फ)। तीसरे पहर निद्रित अवस्था में बैठे रहनेपर मुँहसे लार टपक पडती है। सवेरे और भोजनके बाद मुँह का स्वाद बिगड जाता है और धातुके जंगकी तरह स्वाद हो जाता है। खाने के पदार्थ विशेषकर रोटी तीती मालूम होती है। जीभ सूखी, लाल और उसकी पीठ फटी रहती है, अगला भाग तिकोनिया लाल होता है। जीभपर दाँतके दाग भरे रहते हैं (चेलिडो, आर्स, मार्क, पोडो, हाइड्रेस्ट)। मुँहमें बदबू। मुँह और कण्ठमें बहुत ज्यादा परिमाणमें गाढ़ा गोंदकी तरह कफ इकट्ठा होता है और रोगी बार बार कफ थूकता है (कैप्स, एरम-ट्राई, कार्बो-वेज, केलि-बाई, लिसिन)।

**गलेके भीतर।**—स्वरयन्त्र या कण्ठ वक्तृता आदि देनेपर अकडे और त्वचा क्षय हो जानेकी तरह मालूम होते हैं (एरम-ट्राई, फेरम-फास, आर्जेण्ट-नाई, कैप्स, लैके)। दोनों जिह्वामूलीय ग्रन्थियां विशेषकर दाहिनी ग्रन्थि पीली झिल्लीसे ढकी मालूम होती है। जिह्वामूलीय ग्रन्थिमें सुई या डङ्क मारनेकी तरह दर्द अनुभव होता है, विशेषकर लार या कोई पदार्थ निगलना आरम्भ करनेके समय कण्ठमें दर्द और ऐसा मालूम होना मानो फूल गया है। विसर्प की तरह प्रदाह, दोनों कर्णमूल ग्रन्थियाँ फूल उठती हैं, गलेके कोषमय तन्तु का प्रदाह, रोगीको बहुत औंघाई आती है। गलनलीमें कोई कडा पदार्थ निगलनेके समय ऐसा दर्द होता है, मानो गलनाली संकुचित हो गयी है (ऐल्यू, आर्जेण्ट-नाई, बैल, नक्स), [illegible] निगलनेमें कष्ट और कडी चीज निगलनेके समय आराम मालूम [illegible])। [illegible] घार पदार्थ निगलनेकी वजहसे [illegible], अन्या[illegible] (ऐसिड [illegible], कार्बो-वेज, [illegible] सैबाड) [illegible] और [illegible] ऐसा मालूम [illegible]

पाकस्थली।—अरुचिके साथ भूख या भूख लगनेपर भी कोई चीज अच्छी नहीं लगती (नैट्र-म्यू, ओलियैन, ओपि, रियुम), केवल सुख-रोचक पदार्थ या अचार खानेकी इच्छा (सिङ्कोना)। मीठी चीज अच्छी लगती है (ब्राई, इपिक, केलि कार्ब, लाई, मैग-मूर, सल्फ)। मांस और तेज शराबसे अरुचि (मांससे अरुचि=एसिड म्यू, सिङ्कोना, नक्स वोम, पेट्रोल, साइलिसिया, शराबसे अरुचि=सेबाड, इग्ने, सार्क-सोल)। दुर्दमनीय तृष्णा, केवल ठण्डे पानीय पीनेके लिये लालायित रहता है (ऐकोन, ब्राई, सिना, फास, वेरैट), वृद्धि—रातमें मुँह सूख जानेके कारण। डकार,—मिचली या पाकाशयमें कुछ जलन अनुभव होनेके साथ घटना=सोनेपर, वृद्धि—शय्यासे उठनेके समय मिचली, बरफका पानी पीनेपर (ऐसिड कार्बोलि, नैट्र-आर्स) या भोजनके बाद (मार्क्युरियस-पेरेन, सिकेलि), एकाएक वमनके साथ, वृद्धि=रातमें। उदरोर्द्ध-प्रदेशमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द (कोमो) या टपक (साइक्यूटा, सिनकोना, पल्स) भोजनके बाद मानो न जाने कितना खा लिया है, या पाकाशयमें एक टुकड़ा पत्थर रखा हुआ है, इस तरहका भरापन या भार मालूम होता है (लाई, नक्स वोम, पल्स, हाइड्रैस्ट, ब्राई, क्रियो, ऐण्टि-क्रूड, सिङ्कोना, रियुम)। उदरोर्द्ध-प्रदेशमें दबाव मालूम होना,—मानो पेट फूल गया है। भोजनके बाद सोनेकी बहुत अधिक इच्छा, पाता और अन्नाशय परिपूर्ण और भारी मालूम होते हैं, औकाई आनेके साथ मिचली, आलस्य मालूम होना, सरमें चक्कर आना और सिहरावन मालूम होना (भोजनके बाद बहुत औंघाई=लाई, नक्स-मस, साइक्यूटा, लैकेसिस)। ठण्डा पानी और ठण्डा दूध पीनेका आग्रह।

यक्राशय।—कोखमें, विशेषकर उदरमें ऐसा दर्द और स्पर्श सहन न होना मानो चोट लग गयी है, वृद्धि—जिस करवट सोता है, उसी करवट, करवट बदलनेके समय और पहली बार हिलनेके समय। पेट फूल जाता है और आध्मान वायुसे भर उठता है। विशेषकर भोजनके बाद (लाई, सल्फ, कार्बो-वे, लिलियम-टाई सिपि), और दिन भर उसमें गड़गड़ गुड़गुड़ या वायु पैदा होना हुआ करता है (डायास्कोरिया, लाई, नैट्र-मूर)। अन्त्र प्रदाह और अन्त्रावरणी प्रदाह, इसके साथ ही विकारके लक्षण प्रकट होते हैं (अन्त्र-प्रदाह=एपिस, बेल, ब्राई, टेरिब, मैके,—अन्त्रावरणी प्रदाह=आर्स, बेल, कैमो, लाई टेरिब)। अन्त्रशूल—रोगीको बाध्य होकर झुककर चलना पड़ता है, वृद्धि=रातमें और पानीमें भीगनेपर। अन्यान्य प्रदाह (बेल, ओपि,

प्रदेशमें नोकीली सलाई गडनेकी तरह दर्द और त्वचा क्षय हो जानेकी तरह तकलीफ मालूम होना, बायाँ बाहु सुन्न और अवश हो जाता है ( ऐक्टिया, ऐकोन, कैल्मिया ) और इस हाथकी अंगुलियोंमें हलकी जलन होती है ( ऐकोनाइटम )। चलने बाद फेफड़ा और हृत्पिण्ड क्षीण हो पड़ता है और ऐसा मालूम होता है, मानो हृत्पिण्ड काँप रहा है। स्थिर होकर बैठने के समय और जोरसे कलेजा धड़कना ( कार्बो-वेज, लैके, सवेरे नींद खुलनेपर स्थिर होकर बैठे रहनेपर=स्पाइजिलिया, टहलनेपर अच्छा हो जाता है=मैग मूर )—हृदस्पन्दनकी वजहसे ऐसा मालूम होता है, कि सारी देह स्पन्दित हो रही है ( नेट्र-मूर, स्पाइजि )।

**गर्दन और पीठ।**—गर्दन अकड़ी, माथा घुमानेपर गलेमें खींचन मालूम होती है। कन्धा और पीठमें दर्द और ऐसी अकड़न मालूम होती है, मानो मोच आ गयी है। मेरुदण्डका टेढ़ापन ( कैल्के, लाइ, पल्स, सिलि, सल्फ ), गलेकी रीढ़के भागका टेढ़ापन ( कैल्के, सिफिलिन )। मेरुमज्जावरणी प्रदाह—मेरुमज्जातक प्रदाहान्वित हो जाता है, पानीमें भीजनेके कारण ( फास ) या तर भूमिमें नींदसे सो जानेके कारण। नितम्ब देशमें दर्द मालूम होना—किसी कड़ी चीजपर कमर रखकर ( चित होकर ) सोनेपर घटना या दर्दका कम पड़ जाना ( नेट्र-म्यू )। कटिवात। कमरमें दर्द हुआ करता है। मानो बहुत देरतक बैठा या झुका हुआ था ( रोडो, पैलेडियम, ओनोस्मोड, ओलियेन )। बगलकी ग्रन्थिमें सूजन और दर्द ( ऐमोन-कार्ब, स्टैफाई )। दोनो पृष्ठ फलकोंके बीचके स्थानमें फाड़नेकी तरह दर्द। शरीर हिलानेपर दर्द घटता या बढ़ता नहीं है, वृद्धि—सर्दी लगनेपर और घटना=गर्म प्रयोगसे।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—कन्धेमें फाड़नेकी तरह दर्द और जलन अनुभव होना ( फाड़नेकी तरह दर्द=गैम्बो, मैग-मूरर, परस—जलन—बायें कन्धेके नीचे=एलैन्थस, दाहिने कन्धेमें=आइरिस, कार्बो-वेज ), वृद्धि=शीतल या जलीय वायु लगनेपर, शय्यापर सोनेके समय और स्थिर होकर रहनेपर। बगलकी गाँठमें पीव होना ( हिप, मार्क, इलेप्स, मार्क-[illegible] केलि, साइलि )। सध्या के समय हाथ गर्म और फूल जाया करते हैं [illegible] फटी या हाथकी पीठ फटी—अधिक पानी [illegible] सिपिया, सल्फ, सार्सा )। हाथके ऊपर

सिपिया, टूजा )। हाथकी अंगुलियाँ सब फूल उठती हैं ( ऐसिड बेञ्जो, कौल्कि, सल्फ )। नखकी जड़की खाल उघड़ जाना ( नेट्र-म्यूर, सल्फ, कौल्कि, मार्क, साइलि ), बाहु उत्ताप रहित, सुन्न और अवश। वातकी वजहसे पक्षाघातके कारण दाहिना बाहु बहुत क्षीण। बाहुकी हड्डी बढ़ना,—उसमें जखम पैदा हो जाता है और जलन होती है और इस जखमसे रसकी तरह पीव निकलता है। बाहुके ऊपरकी शिराएँ सब फूल जाती हैं। कलाईपर थक्के के थक्के दाने सब निकलते हैं, उरु-शिखरमें दर्द ( आर्स, कौल्कि, कोलोसिन्थ, कैलि-कार्ब, पल्स, साइलि ), रोगी अनजानमें लंगड़ाकर चलता है। जानु-सन्धिमें अधिक दर्द मालूम होता है, ज्यादा परिश्रम करनेपर और रातमें दर्द बढ़ जाया करता है। पैर बढ़ाने या कदम रखनेके समय दोनों पैर रह रहकर स्पन्दित होने लगते हैं दाहिने उरुके पीछेकी ओर स्नायुशूल या गृध्रसी वात ( कार्बो-सल्फ, चिनिन-सल्फ, कोलोसिन्थ, लैके, प्लैटेगो, सिपिया, टेरू ),—लगातार दर्द मालूम हुआ करता है। वृद्धि —रातमें ठण्ढी या जलीय हवामें, घटना=मलनेपर, सेकने पर और व्यायामके बाद शरीर गर्म होनेपर, रोगवाला अंग सुन्न मालूम होता है और सड़सड़ करता है, रोगी तकलीफसे चिल्लाया करता है, विश्रामसे बढ़ना और शरीर हिलानेपर घटना। पानीमें भीजनेके कारण रह रहकर दोनों पैरोंमें तेज दर्द अनुभूत होता है, विशेषकर शरीर गर्म और पसीना निकलनेकी तैयारी रहनेपर ( पसीना निकलनेके समय "रासडाइवार्सिलोवा" और रास-विनिनेटा" की शक्ति अधिक प्रकट हुआ करती है ) पैरमें ऐंठन,—रोगीको बाध्य होकर शय्यासे उतरकर टहलना पड़ता है। आधी रातके बाद और टहलनेके बाद बैठनेपर पैरकी पीटलीमें ऐंठन होती है। जखम,—पैरके ऊपर जखमसे लगातार रस गिरता है ( मार्क-सोल, लैके, कोमोक्लॉड ), शोथवाले पैरका जखम,—पतला गोंदकी तरह रस निकलता है। बहुत दिनोंतक दोनों पैर झुलाकर बैठनेके कारण या चलनेके कारण एँड़ी या उसके पासवाला प्रदेश फूल उठता है, दोनों पैर सन्ध्याके समय फूल उठते हैं। रातमें दोनों पैरोंमें असह्य खुजली हो जाया करती है, बहुत दिनोंकी खुजली दिखाई देती है। मोचखाना, बहुत भारी चीज उठाना या ऊँची जगहसे कोई चीज उतारनेके कारण प्रत्यग विशेषमें सूजन, अकड़न और हिला न सकना। प्रत्यगोंमें फैलनेवाला विसर्प ( एपिस, आर्निका, ग्रैफ, हिप, लैके, वेरेट-विर )। वातसे उत्पन्न दर्दकी तरह दर्द—रोगवाला अंग सुन्न हो जाता है और उसमें झुनझुनी

की तरह दर्द होता है, रोगवाली सन्धि अकड़ी और लाल, चिकनी सूजनमें भरी,—छूनेपर उसमें सुई गड़नेकी तरह दर्द मालूम होता है, विश्रामके बाद पहले पहल देह हिलानेके समय या सवेरे सोकर उठनेके समय अधिक दर्द और अकड़न, आधी रातके बाद और जलीय या तर हवा लगनेपर भी दर्द बढ़ जाया करता है, कुछ देरतक रोगवाला अंग लगातार हिलाते रहनेपर दर्द घट जाया करता है। विश्रामके समय या रातमें रोगवाले अंगमें फाड़ने की तरह दर्द अनुभव हुआ करता है। जिस अंगको दबाकर सोता है विशेष कर जो बाहु दबाकर सोता है, वह सुन्न हो जाता है और उसीमें झुनझुनी होती है। दिनभर हाथ और दोनों पैर बहुत ठण्डे मालूम होते हैं।

**सार्वाङ्गिक।**—पक्षाघात,—स्वाभाविक या अनभ्यस्त परिश्रमके बाद (आर्नि, आर्स), प्रसवके बाद, पानीमें भीजने या तर भूमिमें सोने आदिके कारण वातकी वजहसे उत्पन्न (आर्नि, व्राई, कौल्के, फास, जेल्स, केलि म्यूर, लाई), बहुत इन्द्रिय-परिचालन से उत्पन्न (फास, कौल्के, नक्स, नेट्र-म्यूर, केली-ब्रोम,—हस्तमैथुनसे उत्पन्न=कौल्के, सिङ्को, स्टैन) सविराम या आन्तिक ज्वरके बाद (आर्स, लैके, नेट्र-म्यूर, नक्स, सल्फर) और अवसाद प्राप्त होनेके बाद (फास, नेट्र फास, लैके), आक्रान्त अंश दर्द-रहित या दर्द पैदा करने-वाली अकड़न और फाड़नेकी तरह दर्द-भरा, सुन्न और उसमें चुनचुनी होती है। एकपार्श्वका पक्षाघात (कास्टि, केली-आयोड, प्लैम्ब), दाहिने (एपिस, आर्नि, बेल, ओपि—बाएँ पार्श्वका=लैके, नक्स-वोम),—रोगवाले अंगमें ऐसा मालूम होता है, मानो झुनझुनी आ गयी है। शोथ,—पेशाब गदला होता है, ग्रन्थियाँ सब फूली, गर्म और दर्द-भरी रहती हैं, ग्रन्थियोंका कड़ा हो जाना और उसमें पीव पैदा हो जाना। प्रत्यंगोंमें दर्द—मानो हड्डीके ऊपरसे मांस सब उखाड़ा जा रहा है (थूजा) मानो हड्डीके ऊपरसे मांस सब खाया जा रहा है (ऐसिड-फास)। हाथ पैरकी बड़ी हड्डियाँ सब प्रदाह-भरी और फूल जाती हैं। इसके दर्द आदिकी वृद्धि=वृष्टिके पहले (रोडो); आधी रातके बाद, सवेरे, सोनेके पहले, स्नान करनेपर (ऐसिड-फ्लूर), ठण्ढा पानी सहन नहीं होता। हेमन्त ऋतुमें रोग आदि पैदा हो जाया करता है, खांसनेपर, लम्बी सांस लेनेपर, सर्दी या सर्द जलीय वायु लगनेपर, खानेकी चीजें चिबानेपर, दोनों पैर सिकोड़ रखनेपर, शारीरिक परिश्रमसे, पानी पीनेपर (खांसी,—मार्का, सिलि), माथा खोलनेपर (सर्दी

मिलि), शोनेपर (कोनी, छोबिरा, लाई, पक्ष, ग्रेट, सेम्यु,।), विश्राम करने, बठने या बोलनेपर, पसीना निकलनेके समय (ड्रविक, मार्क, म्य लिया), कपड़े आदि उतारनेपर, कुहरे-भरे दिनोंमें, पानीमें भींजनेपर, रमणियोंके ऋतिकाण्टए (भौरो पर) में रहने पर।

त्वचा।—शरीरकी त्वचा बहुत खुजलाया करती है और सारे शरीरमें लाल छोटे छोटे धब्बेकी तरह फुन्सियां निकलती हैं। सारे शरीरमें खुजली पैदा हो जाया करती है। रोयेंसे ढके स्थानमें (केली याई), खुजलानेपर जलन आरम्भ हो जाती है (रैंबो, गाग्नियो, नेके, नेया केन, सिपि)। शीतपित्त या आमवात—पानीमें भींजनेके कारण, वातव्याधि रोग, (आर्टिका-इयु), ज्वराधिकारमें शीत और उत्तापावस्थामें (नेट्र-म्यूर, आर्स, शीतावस्थाके बाद=इग्नेट,—उत्तापावस्थामें और पसीनेवाली अवस्थाके बाद=एपिस), ठण्डी हवा लगनेपर बढ़ना, उत्तापावस्थामें शरीर मलनेपर खुजली बढ़ जाया करती है पसीनेवाली अवस्थामें भयानक खुजली पैदा हो कर बन्द हो जाती है (उत्तापावस्थाके आरम्भ होनेके साथ ही सब आमवात अच्छा हो जाता है, (हिप)। उद्भेद,—दादकी तरह (ग्रैफ, नेट्र-म्यूर, सिपिया, टेल्यू), उससे लगातार खुजली पैदा हो जाया करती है, जलन होती है और चुनचुनी होती है, उद्भेद आराम हो जानेपर वक्षमें दर्द और आमाशय रोग पैदा हो जाया करता है और ये उद्भेद या दाने फिर पैदा होनेपर वक्षका दर्द और आमाशय अच्छा हो जाता है। अकौता,—रोगवाले अंगका ऊपरी भाग दाग दगीला और त्वचा क्षय हो जानेकी तरह, मालूम होता है, जख्म सब पपड़ीसे ढके और उनसे बदबूदार रस निकलता है। किसी एक क्षुद्र लाल स्थानपर, या फैलनेवाले लाल विसर्पकी तरह अवस्था प्राप्त स्थानपर रस-भरे दाने सब निकलते हैं, रोगवाले अंगके भीतर बहुत खुजली पैदा हो जाती है और खुजलानेपर उसमें दर्द हो जाया करता है। पीब भरे दानोंकी तरह उद्भेद। शीतकालके फोड़े,—प्रलेफ फुन्सीकी जड़ लालीसे घिरी। दद्रुमेखला,—शरीरकी त्वचा क्रमसे मोटी होकर कड़ी हो जाती है। सांघातिक विष-फोड़ा [नीली आभा लिये (हेके) और गलनेवाला=आर्स, हेके]। मसूरिका या चेचक—गोटियाँ या दाने निकल कर बैठ जाते हैं और नीले हो जाते हैं, या उसमेंसे खून निकलने की वजहसे काले पड़ जाते हैं (ऐम्यु, सिङ्कोना।) विकारावस्था (एसिड-फास, लौरस)। शीतस्फोटक (ऐगार, पेट्रोल) या बिवाई।

**निद्रा।**—निद्रा नहीं आती पर बार बार जम्हाई आया करती है और मानो दोनो हनुकी सन्धियाँ अलग हो गयी हैं इस तरहका तथा सुई गड़नेकी तरह दर्द अनुभव होना। गहरी नींद,—ऐसा मालूम होता है, मानो रोगी बेहोश होकर पड़ा है, अनिद्रा,—तकलीफकी वजहसे, रातके १२ बजनेके पहले अधिक, रोगी आराम मिलनेकी आशामें लगातार करवट बदला करता है, आधी रातके बाद शरीरमें बहुत जलन होनेकी वजहसे रोगी छटपटाया करता है, पर प्यास नहीं रहती और बुरे सपने देखा करता है। किसी तरहका नशा खानेपर माथा पीछेकी ओर लटका कर और मुँह फाड़कर सोया करता है। बार बार जम्हाई आनेके साथ लगातार हाथ पैर पसार कर अंगड़ाई लिया करता है, बहुत रात गये सोता है और निद्रित अवस्थामें चित होकर सोया रहता है। तन्द्राकी तरह मोह,—नाककी आवाज़ सुन पड़ती है, रोगी लगातार यंत्रणादायक शब्द किया करता है, अदृश्य चीजें पकड़नेके लिये हाथ फैलाया करता है या शय्या नोचा (खोंचा) करता है। दिनके किये हुये कामके सपने देखता है (ब्राई) और निद्रित अवस्थामें बोलता है। रोता है।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—शीतावस्था—लगातार जाड़ा मालूम होना—मानो रोगीके शरीरपर किसीने बरफका पानी ढाल दिया है (ऐण्टि-टार्ट) या शिराओंके भीतरसे बहुत ठण्ढा खून प्रवाहित हो रहा है जरा हिलते ही रोगीको सर्दी मालूम होने लगती है, खाने, पीने बाद सर्दीका बढ़ जाना रातके ७ बजनेके समय शीतका प्रकोप, शीतावस्थाके पहलेसे शीत आरम्भ होने तक दुःख देनेवाली सुरसुर करनेवाली सूखी खाँसी आया करती है (चायना, सल्फ, रैम्यु, फास, सेबाडि)। शीतावस्थामें और अन्यान्य सभी अवस्थाओंमें ही रोगी बहुत बेचैनी प्रकट करता है, शीतावस्थाके पहले बार बार जम्हाई आती है, रोगी अँगड़ाई लिया करता है और हनुसन्धिमें ऐसा मालूम होता है, मानो चोट लगी है या मोच आ गयी है। पीठपरसे सर्दी प्रवाहित होती है, विशेषकर सन्ध्याके समय, पानी पीनेपर सर्दी बढ़ जाती है (कैप्स, नक्स, वेरेट)। शीतावस्थामें हाथ पैरमें दर्द हुआ करता है और रोगीका चेहरा मलिन या कभी उतरा और कभी लाल दिखाई देता है। बायें अंगमें सर्दी ज्यादा मालूम होती है। बाहरसे गर्म घरमें प्रवेश करनेपर इतनी सर्दी मालूम होती है कि रोगी काँपा करता है (आर्जेण्ट-नाई)। उत्तापावस्था,—तेज प्यास। सवेरे १० बजनेके समय प्रबल उत्ताप पैदा हो जाता है, जम्हाई आया करती

है (चिनिन-सल्फ), नींद सी आती है (एरेनिया, विस्मथ), क्लान्ति और आलस्य मालूम होता है। शरीरपर मानो किसीने गर्म पानी ढाल दिया है या शिरा आदिसे मानो गर्म खून या गला हुआ सीसा बह रहा है, ऐसा उत्ताप मालूम होता है। इस समय प्यास अधिक नहीं रहती पर माथेमें टपक हुआ करती है, उदरोर्द्ध प्रदेशमें दबाव या ऐसा मालूम होता है मानो फूल गया है और उदरमें ऐसा दर्द होता है, मानो छिद रहा है और अवसाद पैदा हो जाता है। उत्तापावस्थामें खांसी नहीं रहती पर सारे शरीरमें शीत पित्त निकल आता है और रगड़नेपर और भी बढ़ जाता है, बार बार प्यास लगती है, पर रोगी जरा जरासा पानी पीता है। रोगी छटपटाया करता है इधर उधर करवट बदलता है पर किसी तरह भी उसे आराम नहीं मिलता (आर्स, कैमो, पल्स, ऐको, वैप्टि, आर्नि)। जरा भी हिलनेपर या देह खोलनेपर सर्दीसे कांप उठता है। अतिसारके साथ सन्ध्याके समय ज्वर। पसीनेवाली अवस्था,—तकलीफ और पसीना निकलना, कितनी ही बार पसीना निकलनेके समय रोगी कांपा करता है। उत्तापावस्थामें भी चेहरेके सिवा सारे अंगमें पसीना हुआ करता है, पसीना बहुत ज्यादा, गन्ध रहित और सुस्त करनेवाला (सेम्बु), कमजोर न करनेवाला सवेरेका पसीना, शीत-पित्त आमवातके कारण भयानक खुजली पैदा हो जाया करती है और पसीना निकलनेपर आराम हो जाता है, घर्म्मावस्थामें नींद आती है (पोडो), पसीना निकलने पर सब तकलीफें नहीं घट जाती (नेट्र-म्यू)।

**अनुपूरक।—सम्बन्ध।**—ब्रायोनिया, प्रतिकूल—एपिसके पहले या बाद "रासटक्स" का कभी व्यवहार न करना चाहिये।

**प्रतिविष या दोषघ्न।**—ऐसिड टार्ट, बेल, ब्राई, केम्फो, काफिया, क्रोटन, मार्क, ग्रम्प, रैनान-बल्बो, रोडो, सलफर।

**अनुकूल सम्बन्ध।**—आर्निका, आर्सेनिकम, ब्रायोनिया, केल्केरिया कार्बोनिका, केल्केरिया-फास्फोरिका, कैमोमिला, कोनायम, लेकेसिस, नक्स-वोमिका, ऐसिड-फास्फोरिका, पल्सेटिला, सिपिया, सल्फर।

**तुलनीय।—सदृश।**—टाइफाइड आदिकी बीमारीमें—आर्निका, ब्रोमियम, ऐको, केक्टी, पल्स, ऐक्टि, फाइटो। आन्त्रिक ज्वरमें या वात श्लेष्मा रोगाधिकारमें—फास, आर्स, ऐ-म्यू, कार्बो वेज, वैप्टि, आर्नि, ऐ फास, टैराक्स,

बाई। वातकी वजहसे दर्द आदि=आर्नि, सल्फ, पेट्रोल, रियुटा, स्टेफ, केलि कार्बं, लिडम, बेलि, ऐनाका, कोना, लाई, पल्स, फेरम, रास-टेड, कालिय कोल्चि, रोडोड। अकौता रोगमें=मेजेर, नक्स-युग, सर दर्दमें=सिङ्को, सल्फ, वेल, स्पाइजि, कार्बो-ऐन। चक्षु रोगमें=कौल्को, सिपि, जेल्स, कोलि (फेरिङ्गटन)। आमवातका पक्षाघात—कास्टिकम। पानीमें काम करना= कौल्को। ठण्डे पानीयसे खाँसी—साइलि। नाकसे रक्तस्राव—ऐसिड फास आँखसे जल-स्राव—इयुफ्रेशिया। शोथ, पैरमें जखम—आर्स, लाइकोप आरक्त ज्वर विसर्पके साथ तन्द्रा—एपिस। अन्त्राशय आदिका प्रदाह—लैके सिस। व्यवसाय-सम्बन्धी प्रलापके स्वप्न—ब्राइयोनिया। कानमें कडाक आवाज़ और दर्द=इग्ने, पेट्रो। शिशुगणोंके मेरुमज्जाका पक्षाघात—सलफर खुले हो जानेकी इच्छा—आर्स, हिपर। स्नानसे अनिच्छा—ऐसिट-क्रूड चमडी—कैनाबिस, मार्क, सल्फ। निगलनेमें कष्ट=चेलिडो, कौल्को, लाइ कोप। कर्णशूल—मरम, मार्क। प्रतिवर्ष प्रकोप=आर्स। ठण्डे पानीयकी इच्छा और पीनेपर वमन—आर्स। मरोड—कौल्को, नक्स। पानीकी तरह मल =कोलचि, कैलि-बाई।

**वृद्धि**।—अन्धड पानीके कुछ देर पहले ही ठण्डी जलीय हवा लगनेपर या बर्सातके दिनोंमें, रातमें—विशेषकर आधी रातके बाद या कुछ पहलेसे ही, पसीना निकलनेके समय, पानीमें भींजनेपर, स्थिर रहने या विश्रामके समय, छूनेपर या घुड-सवारी करनेपर, शरीरमें चोट या झटका लगनेपर, किसी अंशमें मोच आ जानेपर; विश्रामके बाद, पहले पहल देह या रोगवाला अङ्ग हिलानेपर, जिस करवट या अङ्गको दबाकर सोता है, उसी पार्श्व या अंगमें, बाईं करवट सोनेपर, निगलनेके समय, (वेफिनस)। बहुत ज्यादा शारीरिक परिश्रमसे, संध्याके बाद, शय्याके उत्तापसे, ठण्डा पानी पीनेपर और भोजनके बाद और शरीर या कोई अंग खोलनेपर।

**उपशम**।—गर्म सूखी हवा लगनेपर, शरीर अच्छी तरह ढक लेने-पर, गर्म या उत्तप्त द्रव्य पान करनेपर या खानेपर, शरीर या रोगवाला अंग हिलानेपर, शरीरकी अवस्था या पार्श्व-परिवर्त्तन करनेपर, रगडनेपर (शीत पित्तके दाने बढ ही जाते हैं), कुछ देरतक लगातार शरीर या रोगी अंग हिलानेपर, सोनेपर (अन्त्रशूल), कडी जगहपर रखकर (नेङ्ग-म्यू) पीछे की ओर माथा झुकानेपर, गर्म प्रयोगसे और व्यायामके बाद देह गर्म होनेपर।

**शक्ति।**—तृतीय दशमिक क्रमसे १००० शततमिक क्रम।

**क्रियाका स्थायित्व।**—२० से ३० दिन।

---

## रास-विनिनेटा।

(RHUS VENENATA)

**दूसरा नाम।**—रास वार्निक्स।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे पत्ते और छालसे मूल अर्क तैयार होता है

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—फोड़ा, बिवाई, अतिसार, अजीर्ण निगलनेमें कष्ट, अकौता, विसर्प, बवासीर, नाना प्रकारके रस भरे दाने उत्तेजना, ओंठका फूलना, कटिवात, खसड़ा, आँखोंका प्रदाह, रजसाधिक्य अर्द्धाङ्ग पक्षाघात, गर्दन अकड़ना, आमवात इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—नाना प्रकारके चर्म्म रोगोंपर लाभके लिये यह बहुत प्रसिद्ध है। इसके द्वारा शरीरके कितने ही स्थानोंमें प्रबल खुजली और जलन पैदा हो जाया करती है। अकौताकी बीमारीमें इसके बाहरी और भीतरी दोनों ही प्रयोगोंसे लाभ होता है। जिन चर्म लक्षणोंमें रासटक्सके प्रयोगसे लाभ नहीं होता, उन स्थानोंपर रास विनिनेटाके प्रयोगसे आश्चर्य-जनक लाभ दिखाई देता है और तुरन्त लाभ दिखाई देता है। शरीरके जिन सब अंशोंमें अस्थिके ऊपर चर्मके सिवा और कोई आवरण नहीं है, उन सब स्थानोंके उद्रेदोंमें इसकी पूर्ण शक्ति प्रकट हुआ करती है। इसका दर्द जगह बदला करता है और तेजीसे पैदा होता है और जल्द ही गायब भी हो जाता है। अन्ननलीके बीचकी राहपर दर्द मालूम होता है; रोगी बहुत दुःखित और जीवनसे वीतराग हो पड़ता है, ललाटमें बहुत भार मालूम होता है और दर्द हुआ करता है। विशेषकर झुकने या चलनेके समय, जीभकी जड़में ऐसा दर्द मालूम होता है मानो उखाड़ा जा रहा है तथा जीभका अगला भाग लाल, बीचके भागकी त्वचा फटी और नीचेके भागमें रसभरे दाने पैदा हो जाते हैं। उदरामय,—रातके अन्तिम भागमें ४ बजनेके समय बढ़ जाता है, बहुत ज्यादा पानीकी तरह पतला पाखाना होता

म्राइ। वातकी वजहसे दर्द आदि=आर्नि, सल्फ, पेट्रोल, रियुटा, ष्टेफ, केलि-कार्ब, लिडम, वेलि, ऐनाका, कोना, लाइ, पल्स, फेरम, रास-रैड, काल्मिया, कोल्चि, रोडाड। अकौता रोगमें=सेजेर, नक्स-युग, सर दर्दमें=सिङ्को, ऐ-सल्फ, वेल, स्पाइजि, कार्बो-ऐन। चक्षु रोगमें=कैल्के, सिपि, जेल्स, केल्मिया (फेरिङ्गटन)। आमवातका पक्षाघात—कास्टिकम। पानीमें काम करना= कैल्के। ठण्डे पानीयसे खाँसी—साइलि। नाकसे रक्त स्राव—ऐसिड फास। आँखसे जल-स्राव—इयुफ्रेशिया। शोथ, पैरमें जखम—आर्स, लाइकोप। आरक्त ज्वर विसर्पके साथ तन्द्रा—एपिस। अन्नाशय आदिका प्रदाह—लेके-सिस। व्यवसाय-सम्बन्धी प्रलापके स्वप्न—ब्राइयोनिया। कानमें कड़ाकसे आवाज़ और दर्द=डल्के, पेट्रो। शिशुगणोंके मेरुमज्जाका पक्षाघात—सलफर। खुले ही जानेकी इच्छा—आर्स, हिपर। स्नानसे अनिच्छा—ऐसिट-क्रूड। चमड़ी—कैनाबिस, मार्क, सल्फ। निगलनेमें कष्ट=बेलिडो, कैल्के, लाइ-कोप। कर्णशूल—मरम, मार्क। प्रतिवर्ष प्रकोप=आर्स। ठण्डे पानीयकी इच्छा और पीनेपर वमन—आर्स। मरोड़—कैल्के, नक्स। पानीकी तरह मल =कोलचि, केलि-बाई।

**वृद्धि।**—अन्धड़ पानीके कुछ देर पहले ही ठण्डी जलीय हवा लगनेपर या बर्सातके दिनोंमें, रातमें—विशेषकर आधी रातके बाद या कुछ पहलेसे ही, पसीना निकलनेके समय, पानीमें भींजनेपर, स्थिर रहने या विश्रामके समय, छूनेपर या घुड-सवारी करनेपर, शरीरमें चोट या झटका लगनेपर, किसी अंशमें मोच आ जानेपर, विश्रामके बाद, पहले पहल देह या रोगवाला अङ्ग हिलानेपर, जिस करवट या अङ्गको दबाकर सोता है, उसी पार्श्व या अंगमें, बाईं करवट सोनेपर, निगलनेके समय, (देफेनस)। बहुत ज्यादा शारीरिक परिश्रमसे, संध्याके बाद, शय्याके उत्तापसे, ठण्डा पानी पीनेपर और भोजनके बाद और शरीर या कोई अंग खोलनेपर।

**उपशम।**— गर्म सूखी हवा लगनेपर, शरीर अच्छी तरह ढक लेने-पर, गर्म या उत्तप्त द्रव्य पान करनेपर या खानेपर, शरीर या रोगवाला अंग हिलानेपर, शरीरकी अवस्था या पार्श्व-परिवर्तन करनेपर, रगडनेपर (शीत पित्तके दाने बढ़ ही जाते हैं), कुछ देरतक लगातार शरीर या रोगी अंग हिलानेपर, सोनेपर (अल्पयूल), कड़ी जगहपर रखकर (नेङ्ग-स्यू) पीछे की ओर माथा झुकानेपर, गर्म प्रयोगसे और व्यायामके बाद देह गर्म होनेपर।

**शक्ति।**—तृतीय दशमिक क्रमसे १००० शततमिक क्रम।

**क्रियाका स्थायित्व।**—२० से ३० दिन।

---

## रास-विनिनेटा।
## ( RHUS VENENATA )

**दूसरा नाम।**—राष वार्निश।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे पत्ते और छालसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—फोड़ा, बिवाई, अतिसार, अजीर्ण, निगलनेमें कष्ट, अकौता, विसर्प, ववासीर, नाना प्रकारके रस भरे दाने, उत्तेजना, ओंठका फूलना, कटिवात, खसड़ा, आँखोंका प्रदाह, रजसाधिक्य, अर्द्धांग पक्षाघात, गर्दन अकड़ना, आमवात इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—नाना प्रकारके चर्म रोगोंपर लाभके लिये यह बहुत प्रसिद्ध है। इसके द्वारा शरीरके कितने ही स्थानोंमें प्रबल खुजली और जलन पैदा हो जाया करती है। अकौताकी बीमारीमें इसके बाहरी और भीतरी दोनों ही प्रयोगोंसे लाभ होता है। जिन चर्म लक्षणोंमें रासटक्सके प्रयोगसे लाभ नहीं होता, उन स्थानोंपर रास विनिनेटाके प्रयोगसे आश्चर्य-जनक लाभ दिखाई देता है और तुरन्त लाभ दिखाई देता है। शरीरके जिन सब अंशोंमें अस्थिके ऊपर चर्मके सिवा और कोई आवरण नहीं है, उन सब स्थानोंके उद्भेदोंमें इसकी पूर्ण शक्ति प्रकट हुआ करती है। इसका दर्द जगह बदला करता है और तेजीसे पैदा होता है और जल्द ही गायब भो हो जाता है। अन्नतलीके बीचकी राहपर दर्द मालूम होता है, रोगी बहुत दुःखित और जीवनसे वीतराग हो पड़ता है, ललाटमें बहुत भार मालूम होता है और दर्द हुआ करता है। विशेषकर झुकने या चलनेके समय, जीभकी जड़में ऐसा दर्द मालूम होता है मानो उखाड़ा जा रहा है तथा जीभका अगला भाग लाल, बीचके अंशकी त्वचा फटी और नीचे के भागमें रसभरे दाने पैदा हो जाते हैं। उदरामय,—रातके अन्तिम भागमें ४ बजनेके समय बढ़ जाता है, बहुत ज्यादा पानीकी तरह पतला पाखाना होता

है और तलपेटमें दर्द हुआ करता है, मल बड़े वेगसे निकलता है। दाहिने बाहुमें पक्षाघातके लक्षणकी तरह खींचनका दर्द, विशेषकर कलाईसे अंगुली तक। शरीरमें खुजली,—गर्म पानीके प्रयोगसे घट जाती है, शरीरमें जगह जगहपर रसभरे दाने निकलते हैं। विसर्प,—रोगवाला अंश घोर लाल दिखाई देता है, गुटिमय अरुणिका। रातमें खुजली और दीर्घास्थिमें दर्द, खुजलाने पर चकत्ता चकत्ता हो जाता है—ये कई इसके प्रधान लक्षण हैं। इसके अलावा "मुंह और गलेमें ऐसा मालूम होता है, मानो दग्ध हो गया है।" "मानो मुंह और गलेमें धूल भर रही है और ऐसा दर्द मानो बाहुकी अस्थि टूट जायगी"—ये कई इसके प्रकृतिगत लक्षण हैं। डा० क्लार्क कहते हैं कि—"अन्ननलीके बीचकी राहमें दर्दवाला लक्षण, निगलनेके समय दोनों पृष्ठ-फलकोंके बीचमें दर्द—इस रासटक्सके लक्षणका रूपान्तर मात्र है।

## लक्षणावली।

**मन।**—बहुत ही दुःखित भाव, जीवन धारण करनेकी इच्छा न होना (ऐसिड-फ्लूअ, अरम, चायना, नेट्रम-म्यू, फास, लैक-डिफ्लो, रास टक्स, थूजा), किसी काममें हस्तक्षेप नही करना चाहता। रोगीको चारों ओर ही निरानन्दमय मालूम होता है। मनमें उठे हुए भाव परस्पर मिला नही सकता या किसी विषयमें मनः संयोग नहीं कर सकता।

**मस्तक।**—पहली बार शय्यासे उठते समय माथा खाली मालूम होता है (आर्नि, गुयायेक, पल्स, ऐक्टिया-रेस, सिना, काक्यू)। माथा बहुत फूला रहा करता है (आर्निका)। बुद्धि लोप कर देनेवाला सर दर्द। सरके बीच के स्नायु-सबमें रह रह जगह बजगह चिलक मारनेकी तरह दर्द हो जाता है। ललाट-देशमें धीमा धीमा सर-दर्द, वृद्धि—चलनेपर (कैफि, सिङ्को, टिलिया, केल्के, कार्ब्स) या झुकनेपर (बेल, पल्स, ब्रोन, हेलोन, इग्ने)। ऐसा दर्द मानो कोई हाथसे माथा निचोड़ रहा है (कैल्के)। दाहिनी कनपटीमें फाड़नेकी तरह यन्त्रणा,—दर्द ललाटके ऊपरसे माथेके बाएँ आधे अंगपर आक्रमण करता है और इस अंगकी हड्डीमें दर्द मालूम हुआ करता है। धीरे धीरे दर्द कपालके बायें अंशमें और वहाँसे ग्रीवा-पृष्ठमें चला जाता है। टपिया पपड़ी,—खोपड़ीकी त्वचाके ऊपर छोटे छोटे दाने निकलकर वह सूख

कर मोटा होकर, पपड़ी या फटे घावमें परिणत हो जाता है। ( वायोला ट्राई, विङ्कामाई, सिपि, ग्रैफ, सोरिनम। )

**आँख**।—दोनों आँखें फूलकर प्रायः बन्द हो जाती हैं और लाल दिखाई देती हैं ( एपिस, केलि-कार्ब, रासटक्स )। ऐसा मालूम होता है मानो कोई शक्ति माथेके भीतरसे दोनों आँखोंको ढकेलकर बाहर निकाल रही है ( सेंगिनु, नक्स, कोमोक्लाड, स्पाई )। आँखमें ऐसा दर्द हुआ करता है, मानो धूलके कण गिर गये हैं ( ऐ-पलु आर्स, कार्बो वेज, कोरैलि रूब, इयुफ्रे )। आँखमें जलन और उत्तेजना अनुभव होना और बहुत ज्यादा आँसु निकलना। अस्पष्ट दृष्टि,—विशेषकर रातमें ( सिङ्कोना, हायो, लाई ) दीयेकी रोशनीमें पढ़ नहीं सकता ( पल्स, लैक-कैन,—चमकीली रोशनीमें बढ़ना = ऐसेरम ), किसी ओर भी देखते रहनेपर क्रमसे आँखके सामने अन्धेरा छा जाता है ( नेट्र-म्यू, आर्निका, क्लिमेट=पार्श्वकी ओर कटाक्ष करनेपर अन्धेरा दिखाई देता है = ओलियेन , चारों ओर स्याहीकी तरह अन्धेरा = लैक-कैन, लाई, पल्स )। रह रहकर आँखके सामने आगकी चिनगारियाँ दिखाई देती हैं ( बेल, फास, फाइजस, सीड्रन )।

**कान**।—दाहिने कानके बाहरी भागमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। *दाहिने कानकी पीछेवाली अस्थिमें रह रहकर चिलक मारनेकी तरह दर्द हो* उठता है। रातमें कर्णशूल,—सन्ध्या होनेके कुछ बाद ही कर्ण कुहरके गम्भीर-*तम प्रदेशमें मानो हथौड़ीसे चोट पड़ रही है या धक धक कर रहा है,* इस तरहकी तकलीफ, कानमें रस-भरी फुन्सियाँ पैदा होना और प्रदाह, इस *फुन्सीसे पीले रङ्गका पानीकी तरह रस निकलता है। कष्टदायक बहरापन।*

**नाक**।—नाक लाल और चमकीली,—दबानेपर लाली दूर नहीं हो जाती। दाहिनी नाकके छेदसे पतला रस निकलता है और बायाँ छेद रुक जाता है। दोनों छेदमें ही गाढ़ा गोंदकी तरह श्लेष्मा भरा रहता है। ज्वर होनेके कई दिन पहलेसे ही नाकके छेदमें जख्म हो जाता है *और यह जख्म* कई दिन बाद तक स्थाई होता है।

**मुख-मण्डल**।—नाक और चेहरेका दाहिना पार्श्व बहुत फूल उठता है ( एपिस, मैग फास, वेरेट-विर वार्व्वास्कम,—विशेषकर दाहिनी आँखके नीचे वाले स्थानपर = रासटक्स ), चेहरा लाल, फूला, चमकीला, रोगी लगातार अपना

है और तलपेटमें दर्द हुआ करता है, मल बड़े वेगसे निकलता है। दाहिने बाहुमें पक्षाघातके लक्षणकी तरह खींचनका दर्द, विशेषकर कलाईसे अंगुली तक। शरीरमें खुजली,—गर्म पानीके प्रयोगसे घट जाती है, शरीरमें जगह जगहपर रसभरे दाने निकलते हैं। विसर्प,—रोगवाला अंश घोर लाल दिखाई देता है, गुटिमय अरुणिका। रातमें खुजली और दीर्घास्थिमें दर्द, खुजलाने पर चकत्ता चकत्ता हो जाता है—ये कई इसके प्रधान लक्षण हैं। इसके अलावा "मुंह और गलेमें ऐसा मालूम होता है, मानो दग्ध हो गया है।" "मानो मुंह और गलेमें धूल भर रही है और ऐसा दर्द मानो बाहुकी अस्थि टूट जायगी"—ये कई इसके प्रकृतिगत लक्षण हैं। डा० क्लार्क कहते हैं कि— "अन्ननलीके बीचकी राहमें दर्दवाला लक्षण, निगलनेके समय दोनों पृष्ठ-फलकोंके बीचमें दर्द—इस रासटक्सके लक्षणका रूपान्तर मात्र है।

## लक्षणावली।

**मन।**—बहुत ही दु:खित भाव, जीवन धारण करनेकी इच्छा न होना (ऐगिट-क्रूड, अरम, चायना, नेट्र-म्यू, फास, लेक-डिफ्लो, रास टक्स, थूजा), किसी काममें हस्तक्षेप नहीं करना चाहता। रोगीको चारों ओर ही निरानन्दमय मालूम होता है। मनमें उठे हुए भाव परस्पर मिला नहीं सकता या किसी विषयमें मनः संयोग नहीं कर सकता।

**मस्तक।**—पहली बार शय्यासे उठते समय माथा खाली मालूम होता है (आर्नि, गुयायेक, पल्स, ऐक्टिया-रेस, सिना, काक्यू)। माथा बहुत फूला रहा करता है (आर्निका)। बुद्धि लोप कर देनेवाला सर दर्द। सरके बीच के स्नायु-सबमें रह रह जगह बजगह चिलक मारनेकी तरह दर्द हो जाता है। ललाट-देशमें धीमा धीमा सर-दर्द, वृद्धि—चलनेपर (कोफि, सिङ्को, टिलिया, केल्के, कार्ब स) या झुकनेपर (बेल, पल्स, ग्लोन, हेलोन, इग्ने)। ऐसा दर्द मानो कोई हाथसे माथा निचोड़ रहा है (कैल्के)। दाहिनी कनपटीमें फाड़नेकी तरह यन्त्रणा,—दर्द ललाटके ऊपरसे माथेके बाएँ आधे अंशपर आक्रमण करता है और इस अंशकी हड्डीमें दर्द मालूम हुआ करता है। धीरे धीरे दर्द कपालके बायें अंशमें और वहाँसे ग्रीवा-पृष्ठमें चला जाता है। रुधिया पपड़ी,—खोपड़ीकी त्वचाके ऊपर छोटे छोटे दाने निकलकर वह सूख

हयु, वेसा ), त्वचा बहुत सिकुड़ी हुई और रस-भरे दाने निकलते हैं और इन सब दानोंसे रस निकला करता है। रस निकलकर मुष्कको त्वचापर सूख जाता है और पपड़ी पैदा कर देता है ( चेलिडो, क्रोटोन-टिग ), लिङ्ग-मुण्डकी आवरक चमड़ी फूली हुई, लिङ्ग मुण्ड फूला और बहुत त्वचा चग हो जानेकी तरह स्पर्श सहन नहीं होता ( कारेलियम रूब, शिश्न और मुष्कके ऊपर बड़े बड़े शल्क निकला करते हैं )।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—रज स्रावके समय थक्का थक्का माँसके टुकड़ेकी तरह जमा हुआ खून निकलता है ( ऐपेसिन, स्ट्रैमोन, लेके )। प्रतिमास बायें अण्डाधार प्रदेशमें धीमा धीमा दर्द। ऋतु आरम्भ होनेके पहले केवल एक दिन प्रसवके दर्दकी तरह बेहद दर्द मालूम होता है ( स्राव आरम्भ होने पर अच्छा हो जाता है=ऐक्टिरियम-रियुब, सिरियम-आक्से़ल, लेके )। ऋतु-स्रावके समय योनि जखम-भरी मालूम होती है। ऋतु आरम्भ होनेके तीन दिन पहलेसे ही, बायें स्तनमें भयङ्कर अस्त्र बेधनेकी तरह दर्द पैदा हो जाता है ( ऋतुके समय स्तनमें दर्द=कोना, मार्क, फाइटो, लैक-कैन )। कभी कभी ऐसा मालूम होता है, मानो बायें स्तनमें हजारों सुइयाँ बिध रही हैं ( कोना, ऐस्टि-रियुम, फेलैन, केलि कार्ब )। स्तनके दर्दका बढ़ना—बायाँ बाहु सामने की ओर फैलाने ( ब्राइ ) या वक्षके ऊपर लानेपर, दबानेपर, ऋतुके कुछ ही पहले और समय, रातमें और सोनेपर, घटना=शरीर हिलाने और लगातार भावसे किसी काममें लगी रहनेपर। रोगिनीको बाध्य होकर अपना स्तन बाँध कर रखना पड़ता है। लटकता रहनेपर दर्द होता है ( ऐसा मालूम होता है, मानो टूटकर गिर जायगा ) और रोगिनी उसी स्तनका दूध हाथसे दबा रखती है ( आयोड, कैस्टोर, इक्वि-हाइ ), सीढ़ीसे उतरनेके समय रोगिनी हाथसे स्तनको दबा रखती है ( लैक कैन ) डा० क्लार्क।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—गर्दन अकड़ना या गलेमें स्नायविक दर्द ( फेरम-फास, ग्रीवाके दोनों पार्श्वमें स्नायविक दर्द=नैट्र-फास,—पीठमें स्नायविक दर्द=मैग्नेशिया-फास )। ग्रीवाकी ग्रन्थिमें जखम पैदा होना, इस जखमसे बहुत बदबू-दार काले रंगका पीब निकलता है और जखम सब ओर लाल रंगके घेरेसे घिरे दिखाई देते हैं ( साइलिसिया )। पीठ बहुत अकड़ी मालूम होती है, बायें पृष्ठ-फलकके नीचे तेज दर्द, यह दर्द शरीर भेदकर पञ्जरेतक चला जाता है ( चिनोपोडियाई ग्लोकाई, ब्राई, केलमिया )। श्रोणिदेशमें हलका

चेहरा मला करता है, गर्म पानी लगनेपर रगड़ने या मलनेकी इच्छा दूर हो जाती है। पर खाल उतरना आरम्भ हो जाता है। ओंठपर ऐसा अनुभव होना मानो धूल गिर गयी है। ओंठ फूले, छाले भरे और उनकी त्वचा फटी हुई।

**मुख-विवर**।—जीभ,—सफ़ेद लेप चढ़ी,—उसकी जड़ और दोनों किनारे लाल, अगला भाग लाल, या बीचका स्थान लाल और उसकी त्वचा फटी हुई। ऐसा मालूम होता है, मानो जीभ जड़से उखाड़ी जा रही है (कैलि-आयोड), ऐसा अनुभव होना, मानो जीभ दग्ध हो गयी है (बेपटि, हाइड्रैस्ट, सैंगिविन)। ऐसा मालूम होता है मानो जीभ और दोनों ओंठ फट गये हैं। साँस गर्म और बदबूदार, मुँहमें ज्वरकी छाले। मुख-विवर छूनेपर करकराता है,—मानो उसमें बालू गिर गयी है। लार गाढ़े गोंदकी तरह और परिमाणमें अधिक। पाकस्थलीमें गड़बड़ी मालूम होती है और सोनेपर मुँह से गर्म लार निकलती है,—विशेषकर रातमें (कार्बो-वेज, केलि-कार्ब) कण्ठ के बायें पार्श्वमें जखम और वह फूला हुआ मालूम होता है। तालुमूल और अन्ननली सिकुड़नेवाली और उसमें स्पर्श सहन नहीं होना। कोई पदार्थ निगलनेपर अन्ननलीकी आधी राहमें जाकर दर्द पैदा कर देता है, ऐसा अनुभव होता है, कि कण्ठमें मानो केश अड़ा है (सल्फ, कार्बोन-सल्फ)।

**मलान्त्र और मल**।— प्रत्येक बार पाखाना होनेके पहले तलपेटमें दर्द होता है, पाखाना जानेमें देर सहन नहीं होती। खूनी बवासीर,—बहुत दूरतक चुनचुनी और जलन हुआ करती है (ऐल्यु, कोल्कि, वेस्प, कैमो, ग्रैफ, हैमा, ऐ-स्यू, ऐ-नाई)। पाखाना होनेपर मल मार्गसे खूनका स्राव (नक्स, लोबिल, इग्ने, ऐ-फ्लु, नेट्र म्यू, मैन्सि, मार्क, फाइजस)। मलद्वारमें असह्य जलन और चुनचुनी मालूम होती है (पियोनिया, रैनान—नक्स-वोम, सल्फ, इग्ने—मानो पुष्ट हुआ है—आइरिस)। मलका पतलापन—रातमें चार बजने के समय आरम्भ हो जाता है, बहुत ज्यादा पानीकी तरह मल बड़े वेगसे निकलता है (जैट्रोफा, पोडो, थूजा, क्रोटोन, रेफेन्स) और पेटमें बहुत दर्द हुआ करता है, और भी दो घण्टेतक इसी तरह कई बार पाखाना होने पर पेटका दर्द घट जाता है।

**पुं-जननेन्द्रिय**।—मुष्क लाल (चेलिडो, क्रोटोन, रास-टक्स—विटप और उरुदेशतक—पेट्रोल)। फूला (रास-टक्स, चेलिडो, नेट्रम-म्यूर, आर्टिका-

**सम्बन्ध।**—सदृश—ऐनाक, क्लिमैट, कोमोक्लोडिया, रास-टक्सिको, लैक कैन, कोना, लाई, कैली-आयोड, पल्स, ऐसिड-नाई, रैनन-बलबो।

**दोषघ्न।**—कैम्फ, ब्रायो, क्लिमे, रैनान, ऐसिड-नाइट्रि।

**तुलनीय।**—सुई गडनेकी तरह दर्द—कैली-कार्ब। सञ्चरणशील दर्द—पल्स। दर्द एकाएक आता है, एकाएक जाता है—म्याईकोप। जीभमें दर्द—कैली-आयोड।

**शक्ति।**—३ री दशमिकसे ३० शततमिक क्रम। (बाहरी प्रयोगके लिये) मूल अर्क।

---

## रिसिनस कम्युनिस।

### (RICINUS COMMUNIS)

**दूसरा नाम और प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—रेडीके बीज या पत्तेसे अरिष्ट तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—अण्डलाल मिला पेशाब, मुँहमें जखम, विसूचिका, बच्चोंकी विसूचिका, अतिसार, रक्तामाशय, उद्भेद, सड़नेवाले जखम, पाकाशय और आँतोंका प्रदाह, कामला, अन्त्रावर्त्तन प्रदाह इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—जिस विसूचिकामें अकड़न होती है, उसमें जिस तरह कैम्फर उपयोगी है, डा० साल्जर तथा अन्यान्य चिकित्सकोंके मतसे उदरामय प्रधान विसूचिकामें रिसिनस उसी तरह उपयोगी है। प्रातःस्मरणीय भिषक-प्रवर श्रीयुत बिहारी लाल भादुड़ी महोदयने लिखा है कि बिना दर्दवाले विसूचिका रोगके पहले वेरेट्रमसे लाभ न होनेपर वे रिसिनस का प्रयोग करते थे। इसके दस्त अक्सर बिना दर्दके ही हुआ करते हैं। इसके कई प्रधान लक्षण ये हैं :—प्रबल ज्वालामयी तृष्णा, मुँहमें पानी भर आना, बहुत ज्यादा और प्रबल वमन, कै हुए पदार्थमें पित्त मिला रहता है और उसमें सूतकी तरह श्लेष्मा भी रहता है, अन्ननाली और पाकाशयमें तेज जलन

भार मालूम होना,—विशेषकर भुकनेपर या चलनेपर। (पोडो, साइलि—चलनेपर बहुत बढ जाता है, पर बहुत देरतक एक भावसे चलनेपर घट जाया करता है—जिङ्कम)। कटिस्तम्भ—मोच खाने या सर्दी लग जानेके कारण। कलाई, एँडो और चरणमें इतना दर्द होता है, कि रोगी सो नहीं सकता। दाहिने बाहुमें पक्षाघात पैदा करनेवाला खीचनकी तरह दर्द, विशेषकर कलाईमें,—दर्द अंगुलीतक चला जाता है। बाईं कोहनी या स्कन्ध-सन्धिमें दर्द, हिलानेपर बढना। बैठने या सोये रहनेपर बायाँ हाथ सुन्न हो जाता है। हाथकी अँगुलोंके नख सब नीले हो जाते हैं। हाथ फूला और भारी मालूम होता है। दाहिना उरु शिखर मानो मोच खा गया है या सन्धि खिसक गयी है। (आर्निका, इग्ने, लाई, रासटक्स,—लंगडाकर चलता है—ऐ-नाई।) दाहिने उरुके ऊपर, लगातार एकके बाद दूसरा फोडा निकलना (ऐसिड नाई, लेके)। एँडो और चरणमें इतना दर्द हुआ करता है कि खडे होने या चलनेमें रोगीको बहुत तकलीफ मालूम होती है, तीसरे पहर बढना। समूची देह फूल उठती है और उसमें असहनीय उत्तेजना अनुभुत होती है। बायाँ बाहु, पैर और शरीरका बायाँ पार्श्व सुन्न और अवश हो जाता है। सभी अंगोंमें दर्द। बाईं करवट सोनेपर श्वासाल्पता पैदा हो जाती है (एपिस)। ऐसा अनुभव होना, मानो धमनी आदिके भीतर गर्म खून प्रवाहित हो रहा है (रास-टक्स, आर्स, बेल, कैमो, सिडोरिन)।

**त्वचा।**—गाठ गाठ प्ररोहिका,—बहुत खुजली पैदा हो जाती है, और खुजलानेपर आमवातकी तरह थक्का थक्का चकत्ते निकलते हैं। शरीरमें खुजली और चोटी रेंगनेकी तरह सुरसुरी अनुभव होती हैं, गर्मी या गर्म पानीका प्रयोग करनेपर घट जाती है। ललाट, ग्रीवा और दोनों बाहु पर लगातार फोडे निकलना। रातमें मुखमण्डल और जननेन्द्रिय प्रदेशमें बहुत खुजलाहट पैदा हो जाती है। दोनों बाहुओंका अगला आधा भाग, कलाई, कर-पृष्ठ, हाथकी अंगुलोंके गासेमें और अंगुलियोंके ऊपर छोटी छोटी रसभरी फुन्सियाँ पैदा हो जाती हैं। इन फुन्सियोंकी तली लाल और फूली रहती है, संध्याके बाद सोनेके समय और गर्म-घरमें असह्य खुजली पैदा हो जाती हैं, खुजलानेपर प्रत्येक रसभरे दानेसे बहुत ज्यादा परिमाणमें रस निकलता है। गहरे क्षय करनेवाले और फैलनेवाले जख्मोंसे सडी गन्धभरा पीब निकलता है, रह रहकर शरीरमें उत्ताप पैदा हो जाता हैं, मानों शरीरके ऊपर से गर्म हवा प्रवाहित हो रही है।

**सम्बन्ध ।**—सदृश—ऐनाक, क्लिमेंट, कोमोक्लोडिया, रास-टक्सिको, लैका-केन, कोना, लाई, कैलो-श्रायोड, पल्स, ऐसिड-नाई, रैनन-बल्बो ।

**दोषघ्न ।**—कैम्फ, ब्रायो, क्लिमे, रैनान, ऐसिड-नाइट्रि ।

**तुलनीय ।**—सुई गड़नेकी तरह दर्द—कैली-कार्ब । सञ्चरणशील दर्द—पल्स । दर्द एकाएक आता है, एकाएक जाता है—लाईकोप । जीभमें दर्द—कैली-श्रायोड ।

**शक्ति ।**—३x दशमिकसे ३० शततमिक क्रम । (बाहरी प्रयोगके लिये) मूल अर्क ।

---

## रिसिनस कम्युनिस ।
## (RICINUS COMMUNIS)

**दूसरा नाम और प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—रेंडीके बीज या पत्तेसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—अण्डनाल मिला पेशाब, मुँहमें जखम, विसूचिका, बच्चोंकी विसूचिका, अतिसार, रक्तामाशय, उद्भेद, सड़नेवाले जखम, पाकाशय और आँतोंका प्रदाह, कामला, अन्त्रावर्त्तन प्रदाह इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास ।**—जिस विसूचिकामें अकड़न होती है, उसमें जिस तरह कैम्फर उपयोगी है, डा० सालजर तथा अन्यान्य चिकित्सकोंके मतसे उदरामय प्रधान विसूचिकामें रिसिनस उसी तरह उपयोगी है । प्रातःस्मरणीय भिषक-प्रवर श्रीयुत बिहारी लाल भादुड़ी महोदयने लिखा है कि बिना दर्दवाले विसूचिका रोगके पहले वेरेट्रमसे लाभ न होनेपर वे रिसिनस का प्रयोग करते थे । इसके दस्त अक्सर बिना दर्दके ही हुआ करते हैं । इसके कई प्रधान लक्षण ये हैं :—प्रबल ज्वालामयी तृष्णा, मुँहमें पानी भर आना, बहुत ज्यादा और प्रबल वमन, के हुए पदार्थमें पित्त मिला रहता है और उसमें सूतकी तरह श्लेष्मा भी रहता है, अन्ननाली और पाकाशयमें तेज जलन

के साथ भयानक दस्त और वमन , यन्त्रणा-रहित वमन , पीली आभा लिये हुए रङ्गके पदार्थका वमन और पेटमें भयानक दर्द , उदरोर्द्ध-प्रदेशको दबानेपर बहुत दर्द मालूम होता है और यह दर्द नाभी और कोखतक फैल जाया करता है। माडकी तरह वमन। पाकस्थलीपर ऐसा मालूम होता है, मानो एक लोहेका दण्ड रखा हुआ है और इसी वजहसे बेचैनी मालूम होती है। पेटमें हडहड गडगड हुआ करता है और समूची अन्त्रमण्डलीमें ऐसा मालूम होता है मानो सब एक जगह एकत्र होकर गोला बन्ध गया है। चावल धोये पानीकी तरह लगातार दस्त हुआ करता है, जाडा मालूम होता है। खून मिले पतले दस्त आया करते है। पेशाब एकदम बन्द हो जाता है, या कही कही थोडा घोर पीले रङ्गका गाढा और बहुत लार भरा हुआ करता है। कण्ठस्वर बैठा बैठा या बद्ध। हिमाग अवस्थामें भी दस्त और कै सम भावसे हुआ करता है ( डा० बालजरका कथन है कि हिमांग अवस्थामें भी दस्त कै आते रहनेपर रिसिनसके प्रयोगसे लाभ होता है। यदि पहले इस दवाका प्रयोग न किया गया हो ) नाडी बहुत क्षीण और सूक्ष्म, पर गतिकी संख्या-स्वभाविक, कलाईमें नाडी प्रायः नही मिलती। अङ्ग और प्रत्यंगकी पेशियों-सबमें तेज़ खींचन हुआ करती है। आँखें ऊपर चढी या पुतली ऊपर खिंची रहा करती है। शरीर बरफकी तरह ठण्डा और ललाट या कनपटीमें ठण्डा पसीना , चेहरा रक्त-शून्य और त्वचा सिकुडी। विसूचिकाके बाद पाण्डु-रोग में शरीर पीला पड जाता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय ।**—बहुत असमयमें ही ऋतु स्राव होता है और स्राव बहुत ज्यादा हुआ करता है। बहुत अधिक प्रदर स्राव। स्तन पीने-वाले बच्चोंकी माताके स्तनमें दूधका अभाव ( ऐग्नस, ऐसाफिटिडा )। स्तन बहुत भर जाता है या फूल जाता है, बगलकी ग्रन्थिमें दर्द रहता है और फूल जाती है और दर्द बाहुकी राहसे उतर आता है। स्तनसे पानीकी तरह पदार्थका स्राव ( रिसिनसके प्रयोगसे यह पानीकी तरह पदार्थ दूधकी तरह हो जाता है )। इसके सेवनसे जिन स्त्रियोंके बच्चे ने बहुत दिनोंतक भी स्तन पान न किया हो, उनके स्तनमें भी दूध आ जाता है।

**सम्बन्ध ।—सदृश ।**— इयुफोर्बिया-कोरोलेटा, क्रोटोन-टिग्लियम, जैट्रोफा, ऐग्नस, ऐसाफिटिडा।

**तुलनीय।**—फेनकी तरहका मल—कैम्फ, जैट्रोफा। स्तनसे दूधका स्राव—ऐग्नस, ऐसाफिट, सल्फ।

**शक्ति।**—३ रे शततमिकसे १२ शततमिक क्रम।

---

## रोबिनिया।

### ( ROBINIA )

**दूसरा नाम।**—रोबिनिया-सिउड-ऐकासिया।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताज़ी जड़से अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—अम्ल-रोग, सर्दी, अजीर्ण, आध्मान, सर दर्द, पाकाशयके रोग, आधिमन्था, सविराम ज्वर, स्नायुशूल, मुँहमें पानी भर आना, आमवात इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—अम्ल रोगमें इसका फायदा बहुत प्रसिद्ध है और इसका प्रधान निर्णायक लक्षण है—रातमें बढ़ना। पाकस्थलीमें अम्ल पैदा होना और उसमें जो कै होती है, वह इतनी खट्टी होती है, कि उसके दाँतमें लगनेपर दाँत सब खट्टे हो जाते हैं। डकारके साथ कण्ठमें खट्टा पानी भर आता है। शिशु जो पाखाना फिरता है, उसमें खट्टी गन्ध होती है, उसके शरीरमें खट्टी गन्ध और वह खट्टा ही दूध वमन करता है। रातमें सोनेपर छातीमें जलन और अम्ल रोगके दूसरे दूसरे लक्षण पैदा हो जाते हैं और रोगीको सोने नहीं देते। इसके अलावा *बायीं कनपटीमें प्रचण्ड स्नायुशूल,*—आधी रातके बादसे सूर्योदय तक इतनी तकलीफ होती है, कि रोगी सो नहीं सकता। पाकस्थलीमें भार मालूम होना और दर्द, ललाट देशमें लगातार सर दर्द; मुखका स्नायुशूल, दर्द आँख और ललाट तक फैल जाता है और त्वचा तथा दोनों हनु सिपकसे जाते हैं। दोनों हनु ऐसे मालूम होते हैं, मानों सन्धि खिसक जायगी, इत्यादि कई इसके क्रिया-फल हैं। इसके द्वारा आगे लिखे कई भ्रम ज्ञान भी उत्पन्न हो जाया करते हैं। मस्तिष्क चक्रकी तरह घूमता है, मानो खोपड़ीमें पानी खौलता है, *मानो माथा हिलाते ही मस्तिष्क करोटी गात्रसे* धक्का खाता है। मानो पाकस्थली दग्ध हो गयी है, अनजानमें मल निकल जानेके समय ऐसा मालूम होता है कि समूचा शरीर मलके साथ चला जायगा।

**मस्तक ।**—सरमें चक्कर आना,—शरीर ढलमलाया करता है और मिचली मालूम होती है। माथा सीधा नहीं रखा जा सकता। ललाटमें बराबर धीमा धीमा दर्द हुआ करता है। माथा बहुत भारी हो जाता है और हिलाने तथा पढनेपर यह भाव बहुत बढ जाता है ( नेट्र-म्यू, कौल्के, लिथिन, फाइजस )। नाकसे बहुत अधिक सर्दीका स्राव और बार बार छींकके साथ धीमा धीमा सर दर्द ( सिपा, इग्युफ्रे शिया ) और कनपटीमें तेज़ सलाई गडनेकी तरह दर्द। लगातार सर दर्द,—ऐसा मालूम होता है, मानो करोटीमें पानी खौल रहा है ( मानो माथा गर्म पानीमें डूबा हुआ है=सिपा )। माथा हिलानेपर ऐसा मालूम होता है, मानो मस्तिष्क करोटीमें आकर धक्का खाता है ( आर्स )। स्नायविक सर दर्द, बाएँ शङ्खदेश या कनपटीमें, आधी रातसे सवेरे तक रोगी सो नहीं सकता ( दिन बारह बजेसे आधी रात तक=पोलिपोरस, रातके अन्तिम भागमें ४ बजे घट जाता है=केलि-सायानेटम )। अम्लके साथ वमन और सर दर्द।

**मुखमण्डल ।**—चेहरेका स्नायुशूल,—दर्द आँख, ललाट, कान और दाँत तक फैल जाता है। ऐसा मालूम होता है, मानो दोनों हनुओंकी सन्धि छूट जायगी, चेहरेके बायीं ओरका स्नायुशूल ( रास )। मुँह बहुत खट्टा हो जाता है ( आर्जेण्ट-नाई, हग्ने, नक्स, फास )। मुँहके भीतर, विशेषकर कीडा लगे दाँतमें जलन और अस्त्र वेधनेकी तरह यन्त्रणा, दर्द कपाल, आँख और कनपटी तक चला जाता है, वृद्धि=रातमें और खाद्य पदार्थके स्पर्शसे, खास कर यदि यह खाद्य ठण्डा और मसाले मिला हो। टटा हुआ या छेदोंसे भरे और खून बहानेवाले मसूढेके ऊपरवाले दाँतकी जड शिथिल हो जाती है, जीभ सफेद लेप चढी रहती है और उसका अगला भाग लाल रहता है। डकारके साथ मुँहमें जो पानी चढ आता है, वह दाँतोंमें लगनेसे दाँत सब खट्टे हो जाते हैं ( ऐसिड सल्फ )।

**पाकस्थली ।**—डकारके साथ गलेमें अम्लरस चढ आना (कार्बो-वेज, सिङ्को, हग्ने, लाई, मैग-कार्ब, नेट्र-म्यू, नक्स वोम, फास सल्फ, ऐ-सल्फ), मिचलीके साथ बहुत ज्यादा अम्लरस वमन होता है, तीसरे पहर

का अन्तर देकर इसी तरहका वमन हुआ करता है, प्रचण्ड वमन होता है और दस्त आया करता है। उदरोर्द्ध प्रदेशमें दर्द, पाकाशयमें दिन रात तीव्र दर्द, पाकाशय भारी और उसमें बेहद दर्द और गड़बड़ी मालूम हुआ करती है। पाकाशय और पित्तकोष प्रदेशमें जलन अनुभव होना। अम्ल अजीर्ण रोगमें पाकस्थलीमें लगातार भार मालूम होता है और कण्ठमें डकारके साथ खट्टा पानी भर आता है और कभी कभी वमन हुआ करता है। जो कुछ खाता है, वह पचता नहीं है और वक्षके रोगवाले पार्श्वसे पृष्ठ फलकके शिखर देशतक मानो अस्त्र या शृंगी मछलीका काँटा गड़ रहा है, इस तरहका दर्द मालूम होता है। बहुत अम्ल रसका वमन होता है (*पाकाशयके कर्कट रोगमें यह लक्षण रहनेपर इस दवासे दब जाता है—कार्बोवेज, कास्टिकम, फास*)। पाकस्थली और दोनों पृष्ठ-फलकके बीचके अंशमें जलन हुआ करती है। अजीर्ण रोगमें भोजनकर लेनेपर पाकस्थलीमें ऐसा मालूम होता है मानो लगातार मरोड़ खा रहा है (बेलिडो), और इस दर्द तथा कटि-वेदना वगैरह तकलीफोंकी वजहसे रोगी एक बार अधिक भोजन नहीं कर सकता। पाकस्थलीमें जो कुछ जाता है, वही अम्लमें परिणत हो जाता है (कैल्के)। उठ बैठने पर ही जी मिचलाता है और ओकाई आती है।

**अन्त्राशय**।—पाकाशय और अन्त्राशयमें छेदनेकी तरह दर्द और *आँतोंमें गड़गड़ाहट*। पेट बहुत अधिक आध्मान वायुसे भर जाता है,—उदराध्मान, आध्मान वायु निकलनेपर आराम मालूम होता है। हिलने या दबाने *पर उदरमें बहुत दर्द मालूम होता है*।

**मल**।—मलका वेग होनेपर केवल वायु निकलता है और अन्तमें कड़ा पाखाना होता है। बच्चेको खट्टी गन्धवाला पाखाना होता है, उसके शरीरसे खट्टी गन्ध आती है और वह खट्टा दूध वमन करता है (मैग-कार्ब, रियुम, कैल्के, कोलोसिन्थ, आइरिस वार्सि, पल्स)। पतले दस्त,—मल पीला या हरे रङ्गका, जलन करनेवाला और स्नायविक उत्तेजना, मैला ठण्ढा पसीना और श्वास कष्टके साथ अथवा बहुत कूथनके साथ पतला काले रङ्गका बदबूदार मल निकलता है, कभी कभी (अधिकांश स्थानमें अनजानमें) लगातार कुछ सफेद पानी जैसा मल निकलता है। पाखाना होनेके समय रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसकी समूची देह मलके साथ निकल जायगी।

एकाएक दस्त और के आरम्भ हो जाता है। दैनिक मल लसदार और पित्त मिला।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—ऋतु बहुत देरसे होता है, स्राव काले रङ्गका (लैके, पल्स, साइक्लेम, इग्ने, केलि-म्राई, म्नेट, मैग-कार्ब, सेङ्गविन)। ऋतु बन्द होनेके समय रक्तस्राव, इसके साथ ही पीवकी तरह प्रदर स्राव (सिपिया)। कामोन्माद (लैके, फास, ओरिगेनम)। प्रदर-स्राव सफेद आभा लिये या कुछ हरे रङ्गका या पीली आभा लिये, गाढ़ा और त्वचाको क्षय करनेवाला, पीव जैसा। जरायु ग्रीवा बहुत फूली कड़ी और बहुत दर्द भरी मालूम होती है और रोगिनी खाटसे लग जाती है। बहुत त्वचा क्षय करनेवाला, पीली आभा लिये, बहुत बदबूदार प्रदर स्रावके साथ मानो योनिमें घाव हो गया है, ऐसा दर्द मालूम होना। जरायु बहुत फूला और कड़ा। योनिके बाहरी भागमें और योनिद्वारके ऊपर विचर्चिकाकी तरह उद्भेद निकला करता है (लैक-कैन)।

**श्वासयन्त्र।**—स्वर-लोप,—फेफड़ेको दबाकर पकड़े बिना बात नहीं कर सकता और चिल्लानेकी चेष्टा करनेपर केवल दीर्घ निश्वासकी तरह एक अस्पष्ट आवाज़ निकल पड़ती है।

**सार्वाङ्गिक।**—मानो रोगी बहुत दिनोंसे उदरामय भोग रहा है, इसी तरहकी उसकी मूर्त्ति और अङ्ग-प्रत्यङ्ग आदि केवल अस्थि-चर्म सार दिखाई देते हैं, पर वास्तवमें उसे अतिसार या उदरामय नहीं हुआ रहता है। सुस्ती,—विशेषकर लेटनेकी अवस्थासे उठाकर बैठानेके समय बहुत सुस्ती मालूम होती है। बच्चेका हाथ पकड़नेपर वह रोने लगता है। एक बहुत ही बुरी तरह जिसका इलाज हुआ हो, इस ढङ्गका शीत-पित्त (जुरपित्ती) या आम-वातके द्वारा सरसे पैरतक पट जाता है (आर्टिका, रास, एपिस, नेट्र-म्यू)। रातभर लगातार छींक आनेकी वजहसे रोगी सो नहीं सकता, छटपटाया करता है।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—ब्राई, कार्बो-वेज, सिङ्कोना, कोलोसिन्थ, लाई, नक्स वोम, आइरिस-वार्सि, मैग-कार्ब, पल्स, रास-टक्स।

**तुलनीय।**—स्नायुशूलमें—आर्स, चायना। आध्मानमें—चायना, कार्बो-वेज, लाइकोप। वृथा मल वेग—नक्स-वोम। पाकाशयिक सर दर्द—आइ-रिस। छत्पिण्ड—केनी। कनीनिका—बेलाडो।

वृद्धि ।—छूनेपर, विशेषकर भोजनकी सामग्री छूनेपर ( दाँतका दर्द ) । रोगवाला अंश हिलानेपर, पढ़नेपर, सोनेपर, लेटे हुए रोगीको उठाकर बैठानेपर, रातमें और मेदमय द्रव्य, कुल्फी बरफ, ताज़ी रोटी, कोबी प्रभृति खानेपर ।

घटना ।—आध्मान निकलनेपर ।

शक्ति ।—३ रे दशमिकसे ६ ठा शततमिक क्रम ।

---

## रोज़ा कैनिना ।

### ( ROSA CANINA )

**दूसरा नाम** ।—डाग रोज़ ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—पकी फलसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—मूत्रकृच्छ्रता, मूत्रनलीका उत्ताप, बहुत ज्यादा मूत्र-स्राव वगैरह लक्षणोंमें लाभदायक है ।

**शक्ति** ।—मूल अर्क और निम्न शक्ति ।

---

## रोज़ा डेमस्किना ।

### ( ROSA DAMASCENA ),

**दूसरा नाम** ।—डेमस्कस-रोज़ ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—फूलसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—सर्दी ज्वरकी एक उत्कृष्ट दवा है ।

**शक्ति** ।—मूल अर्क और निम्न शक्ति ।

---

## रोज़ मेरिनस ।
( ROS MARINUS )

**दूसरा नाम ।**—रोज मेरो ।

**उपयोगिता और आभास ।**—गर्भ-स्राव, शिर दर्द और समय आगे बढाकर होनेवाले ऋतु-स्रावकी उत्कृष्ट दवा है । माथेका केश झड़ना, स्मरण शक्तिका लोप होना लक्षणमें यह सुन्दर काम करता है ।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—हेवियो, मैन्था-पाल ।

**शक्ति ।**—मूल अरिष्ट और निम्न शक्ति ।

---

## रूबिया टिंटोरम ।
( RUBIA TINTORUM )

**दूसरा नाम ।**—मदार ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।** —जड़से अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—खूनकी कमी विशेषकर प्लीहामें यांत्रिक विकार होनेके कारण शरीरका खून घट जाना लक्षणकी एक उत्तम दवा है ।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—चायना, काफिया, गेलियम, फेरम ।

**शक्ति ।**—मूल अर्क १० बूंदकी मात्रामें और निम्न-शक्ति ।

---

## रियुमेक्स एसिटोसा ।
( RUMEX ACETOSA )

**दूसरा नाम ।**—सोरेल ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—पत्तेसे अरिष्ट बनता है ।

**उपयोगिता और आभास।**—सूखे पत्ते चेहरेकी उपत्वचाके प्रदाहमें विशेष लाभदायक है। बहुत देरतक ठहरनेवाली सूखी खाँसी, उपजिह्वाका बढ़ना, अन्ननलीका प्रदाह, कर्कट, जखम, पाकाशयका प्रदाह प्रभृति लक्षणमें लाभदायक है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—कैलि-बाक्स, लेपियम।

**शक्ति।**—२x—३०।

---

## रियुमेक्स क्रिस्पस।

(RUMEX CRISPUS)

**दूसरा नाम।**—यलो डक।

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—ताज़ी जड़के रससे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :—गर्भ-स्राव, स्वर-भङ्ग, दमा, आँतोंमें गड़गड़ाहट, श्वास नली प्रदाह, सर्दी, खाँसी, गट्टे, अतिसार, अजीर्ण, नाकसे खून गिरना, पैरमें दर्द, पाकाशयका शूल, हृत्पिण्डमें दर्द, अजीर्ण, उत्तेजना, मुँहमें जखम, गुदा-रोग, यक्ष्माकी खाँसी, आमवात, गलेका जखम, गलनलीकी बीमारी, इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—सूखी खाँसीकी यह एक बहुत बढ़िया दवा है। कण्ठके भीतर लगातार खुजलीकी वजहसे सूखी और तकलीफ देनेवाली खाँसी, सूखी, कमजोर करनेवाली लगातार खाँसी—वृद्धि—वायु और कमरा बदलनेपर, सन्ध्याके समय सोते ही कण्ठनलीके बाहरी भागके ऊपरी अंशको छूनेसे या दबाते ही, बायीं करवट सोनेपर या कण्ठमें ठण्डी हवा प्रवेश करते ही। रोगी देह गर्म रखनेके लिये चादर सरसे पैरतक ओढ़ लेता है। कफ बहुत कम या बिलकुल ही नहीं निकलता, श्वास प्रश्वासमें जरा भी गड़बड़ी होते ही खाँसी आने लगती है। कण्ठमें ऐसा मालूम होता है, मानो कुछ गुच्छेकी तरह बन्धा हुआ है, घूँट लेनेपर उतर जाता है, पर तुरन्त ही फिर वहीं आ पहुँचता है। खाँसनेके समय स्वरनली और वायुनलीके भीतर त्वचा क्षय हो जानेकी तरह मालूम होता है। वायुका स्पर्श सहन नहीं होता

—रोगीको घरके बाहरकी हवा बिलकुल ही सहन नहीं होती। उसका स्वर रुक जाता है, विशेषकर सन्ध्याके समय या सर्दी लगनेपर, इच्छानुसार स्वरको ऊँचा नीचा नहीं कर सकता। खाँसनेपर अनजानमें पेशाब निकल जाता है। सवेरे उदरामय। सवेरे ५ बजेसे दिनके १० बजेतक बढ़ना, मल,—यन्त्रणा रहित, बहुत ज्यादा, और बदबूदार, एकाएक प्रबल वेग पैदा हो जाता है और शय्या छोड़कर दौड़कर पाखाने जाना पड़ता है। शरीरका आवरण उतारते ही या ठण्डी हवा लगते ही सारे शरीरमें (विशेषकर निम्नाङ्गमें) बहुत खुजली पैदा हो जाती है, गर्म प्रयोगसे बढ़ना।

## लक्षणावली।

**मन।**—चित्त विपन्न। मूर्त्ति गम्भीर, आत्महत्या करनेका भाव, क्रोधी स्वभाव। किसी तरहका मानसिक परिश्रम करनेकी इच्छा न होना (नक्स, फास, स्टैफाई, कोना, स्किला, सिडोरिन)।

**मस्तक।**—भयङ्कर उद्वेग-भरे सपने देखनेके बाद नींद खुलनेपर सर दर्द। माथेके दाहिने पार्श्वमें शूल वेदनाकी तरह या बेधनेकी तरह दर्द (केलि-बाई), कानमें आवाज।

**आंख।**—दोनों आँखोंमें इस ढङ्गका दर्द मानो सूख गयी है (लाई, सल्फ), पलक प्रदाह-भरी, विशेषकर सन्ध्याके समय। आँखमें त्वचा क्षय हो जानेकी तरह अनुभव होना (इयुपेट, हैमा, कार्ण स, ग्लोन, लेके)। बायीं आँखमें और ऊपरी अंशमें बेधनेकी तरह तेज़ दर्द।

**नाक।**—नाकसे रक्त-स्राव, भयङ्कर छींक और रन्ध्रमें यन्त्रणा-जनक उत्तेजना। नाकके छेद रुके मालूम होते हैं। नाकका छेद यहाँतक कि नाक का पिछला भागतक सूखा मालूम होता है (कोचलिया, लाई)। नाकका स्राव,—रन्ध्रसे पानीकी तरह स्राव या श्लेष्मा निकलता है और बार बार छींक आया करती है (केलि-आयोड, एलेम्प, ऐनाक, बेडी, ब्राई, सेङ्गियु, सिपि), वृद्धि=सन्ध्याके बाद और रातमें (सिपा, जिङ्कम, केलि-कार्ब, क्लोरम)। नाक के पिछले छेदसे गलेमें पीला श्लेष्मा निकलता है (नेट्र-फास)। भयानक सर्दीके साथ सर्दिज ज्वर और उसके बाद वायुनली भुज प्रदाह (सैङ्गिविन, सेनेगा, लाई)।

**मुखमण्डल आदि**।—चेहरा गर्म और लाल, विशेषकर सन्ध्याके समय, इसके साथ ही धीमा धीमा सर दर्द, समूची देहमें टपक जैसी मालूम होती है ( केलि-कार्ब )। सवेरे मुँहका स्वाद बहुत कड़वा हो जाता है। जीभ और मुख-विवर बहुत सूखा, ऐसा मालूम होता है, मानो जीभ जल गयी है ( आइरिस, साइमेक्स, सेङ्गिनु, वेरेट विर, लोरो )। जीभ सफेद, पीली, भूरा या लाल आभा लिये भूरी लेप चढ़ी। रोज एक ही समय या भिन्न भिन्न समय एकाएक स्वर परिवर्त्तन हो जाता है, खाँसी रोगमें स्वर परिवर्त्तन।

**गलेके भीतर**।—कण्ठके भीतरके ऊपरी अंशमेंसे श्लेष्मा निकलना और कण्ठके भीतर खाल उधड़ जानेकी तरह मालूम होना। कण्ठके भीतर ऐसा मालूम होता है, मानो एक गुच्छा बँधा हुआ है ( इग्ने, कास्टि, सिपा, केलि-कार्ब, लिडम, सिपिया ), खाँसने या निगलनेके समय नहीं हट जाता है ( ऐसिड-लैक,—हट जाता है=केलि-बाई )। घूट लेनेपर उतर जाता है, पर फिर तुरन्त अपनी जगहपर आ जाता है ( लैके, लैक-कैन )। जिह्वामूलके पार्श्ववाले दोनों गह्वरमें गाढ़ा जमा हुआ गोंदकी तरह श्लेष्मा इकट्ठा होकर तालुमूलमें दर्द पैदा कर देता है।

**पाकस्थली**।—भोजनके बाद पेट फूल जाता है, पाकाशय या उदरोर्द्ध-प्रदेशमें भार मालूम होता है, बायें स्तनमें दर्द हुआ करता है। पाकस्थली आध्मान वायुसे भरी रहती है और उसमें दबाव हुआ करता है। "पाकाशय शूल,—उदरोर्द्ध प्रदेशसे शूल बेधनेकी तरह दर्द मालूम होता है, उदरोर्द्ध प्रदेश भरा और भारी मालूम होता है और यह अनुभूति कण्ठके दरवाजे तक फैल जाती है। प्रत्येक बार घूंट लेनेपर यह पूर्णता उतर जाती है, पर फिर तुरन्त अपनी जगहपर आ जाती है, भोजनके बाद पाकाशयमें भार मालूम होता है और आध्मानकी अधिकताकी वजहसे पेट फूल उठता है। उदरोर्द्ध-प्रदेशमें सलाई गड़ने या छेदनेकी तरह दर्द, जरा हिलनेपर ही दर्द बढ़ जाता है।" पतले दस्त, उदरामय होनेके पहले रातमें मिचली मालूम होती है। उदरोर्द्ध-प्रदेशसे तेज दर्द वक्षमें चला जाता है, बायें वक्षमें दर्द बहुत तेज मालूम होता है, कुछ मिचली और ललाटमें धीमा दर्द अनुभूत होता है। उदरोर्द्ध-प्रदेशमें कसावटका भाव, भार मालूम होना, और श्वास-रोध पैदा करनेवाला दर्द—यह दर्द शरीर भेदकर पीठतक चला जाता है, पहना हुआ कपड़ा बहुत कसा मालूम होता है, उदरोर्द्ध प्रदेशमें अवसाद

अनुभव होना। बात कहनेपर बढ़ जाता है, रोगी बार बार गहरी सांस लेता है। (ऐगार, इग्ने, लैके, सल्फ)।

**अन्नाशय।**—नाभीके नीचे इस तरहका दर्द मानो मरोड़ हो रहा है, बदबूदार वायु निकलनेपर कुछ घट जाया करता है, कुछ भोजन करनेके कुछ ही बाद आध्मान उत्पन्न हो जाता है, और पेटमें दर्द हुआ करता है। कोखमें (विशेषकर बायें) दर्द, खांसनेपर (ड्रोसेरा, हायो, सल्फ), तेजीसे चलनेपर (कैली-बाई, या दीर्घ सांस ग्रहण करनेपर=लाइ)। दीर्घ श्वास ग्रहण करनेपर उदरमें दर्द पैदा हो जाता है या बढ़ जाया करता है (कैल्के)। उदर कड़ा और भारी मालूम होता है और उसमें कभी कभी कल कल शब्द होता है। सवेरे पेटमें दर्द होकर पतला दस्त आता है अर्थात सोकर उठनेपर पेटमें दर्द होकर पतला पाखाना होता है।

**मलान्त्र और मल।**—मलका पतलापन या उदरामय—मल यंत्रणा रहित, बदबूदार और बहुत ज्यादा भूरा या काला और बहुत पतला पानीकी तरह, पाखाना होनेके पहले पेटमें दर्द हुआ करता है, पाखाना होनेके पहले एकाएक रातके ४ बजे वेग होकर नींद खुल जाती है और रोगीको दौड़कर पाखाना जाना पड़ता है (ऐलो, नेट्रम-सल्फ), इसके साथ, कण्ठमें खुजलीकी वजहसे खांसी मौजूद रहती है और यह खांसी रातमें बढ़ जाया करती है। कभी कभी पैदा होनेवाला बहुत दिनोंका उदरामय=वृद्धि=सवेरे ५ बजेसे दिनके १० बजेतक। कब्जियत,—मल कठिन, गांठ गांठ, भूरा, सहजमें ही नहीं निकलता। मलद्वारमें खुजली अनुभव होती है और बदबूदार आध्मान वायु निकला करता है। मलद्वारमें ऐसा मालूम होता है, मानो भीतरसे एक काठकी सलाई बेधी जा रही है। पतला पाखाना होनेके रोगमें—पेट गड़गड़ाया करता है, जी मिचलाया करता है और खानेकी इच्छा नहीं होती; पानीके सोतेकी तरह वेगसे मल निकलता निकलता एकाएक रुक जाता है और फिर वेग नहीं रहता पर उठकर खड़े होनेपर फिर पाखाना लग आता है और फिर बैठनेपर उसी तरह सोतेकी धारकी तरह पतला पाखाना निकला करता है। अर्श,—मलद्वारमें उत्ताप और उत्तेजनाके साथ मालूम होता है, कि उसमें कोई एक पदार्थ है, सदा बाहर निकल पड़ता है।

**श्वासयन्त्र।**—कण्ठ या स्वरनलीके मुंहपर गाढ़ा गोंदकी तरह कफ इकट्ठा होता है और रोगी उसे बार बार निकालनेकी चेष्टा करता है (हाइड्रैष्ट,

कास्टि, ग्रैफ, केली बाई )। स्वरभङ्ग,—विशेषकर सध्याके समय ( कार्बो-वेज, कार्बो-ऐन, फास, ग्रैफ, आर्जेण्ट, सिनेबार ), कब कैसा स्वर निकलता है, इसकी स्थिरता नहीं रहती। खाँसनेपर स्वरनलीकी त्वचा चय हो जानेकी तरह अनुभव होता है ( कास्टि, पल्स, फास )। श्वास-कृच्छ्र,—रोगीको बार बार ऐसा मालूम होता है, मानो उसका यही श्वास-प्रश्वास अन्तिम है, और सास न ले सकेगा ( एपिस ) श्वास-रोध होनेका उपक्रम,—उदरके ऊपरी प्रदेशतक ऐसा ही मालूम होता है। ऐसा समझकर कि गाढ़ा श्लेष्मा अड़ा हुआ है और यह श्लेष्मा खाँसीके साथ निकलनेका नहीं, रोगी निराश हो पड़ता है—यहाँतक कि उसे इच्छा होती है, कि आत्महत्याकर तकलीफको घटा दे। प्रकोपके बाद रोगी सुस्त और शय्यागत हो पड़ता है, और रोने लगता है। आवाज उखड़ी, घड़घड़ खाँसी, प्रत्येक रातमें ११ बजनेके समय और बच्चोंको रातके २ या ३ बजनेके साथ खाँसीका प्रकोप होता है, वक्षोस्थिके बीचवाले अंशके पीछे दर्द मालूम होता है। लगातार क्लान्ति-जनक सूखी खाँसी,—कण्ठमूलमें खुजलीसे पैदा हुई,—यह खुजली वक्षोस्थिके पिछले भागमें और पाकस्थलीतक चली जाती है, खाँसनेपर स्वरनलीके भीतर और वक्षोस्थिके पीछे त्वचा चय हो जानेकी तरह अनुभव होता है, पेटकी पोटलीमें ऐसा मालूम होता है, मानो जखम हो गया है, पाकाशयमें दर्द, और बाएँ फेफड़ेमें तेज शलाका वेधनेकी तरह दर्द। खाँसीकी वृद्धि=एक कमरेसे दूसरे कमरेमें जानेपर ( फास, स्पञ्जिया )। श्वास प्रश्वासमें कुछ भी गड़बड़ी होनेपर, सध्याके बाद सोनेपर ( केली-कार्ब, पल्स ), बाईं करवट सोनेपर ( नाई, पैरिस, फास, रास ), कण्ठका बाहरी भाग छूते या दबाते ही ( स्ट्रैमोन ), थोड़ी भी ठण्डी हवा कण्ठमें प्रवेश करनेपर खाँसी बढ़ जाया करती है और इसीलिये हवा गर्म करनेके अभिप्रायसे रोगी ओढ़नेसे, सरसे पैरतक अपना शरीर ढक लेता है ( शरीरका कोई भी अंश खोलते ही खाँसी आती है=हिपर ) खाँसकर कण्ठ साफ करना चाहनेपर स्वरनली जखम भरी मालूम होती है और जलन हुआ करती है, इसके बाद बायें वायुनली-भुजमें ऐसी ही जलन और चय हुई त्वचाकी तरह अनुभूति पैदा हो जाती है, सर्दी लगनेपर स्वरलोप ( कास्टि, फाइटो, सेनेगा, जैन्थक साइलम )। सूखी, आक्षेपिक खाँसी हूप खाँसीकी पहली अवस्थाकी तरह, खाँसीके पहले कण्ठमूलमें खुजली पैदा हो जाती है या इसकी जलन हुआ करती है,—खाँसीकी वृद्धि=सोनेके २।४

मिनिट बाद। बलगम बहुत सामान्य निकलता है। क्षयकास रोगीको रात को आनेवाली खाँसी। श्वास रोगमें कभी कभी भयानक श्वास-रोधक खाँसी का प्रकोप पैदा हो जाता है, विशेषकर रातके दो बजनेके समय (कोडिइनम, ड्रोसेरा)। जङ्घास्थिमें दर्द मालूम हो या न हो। श्वासराहित्य (श्वासका न रहना),—अनुभव होना,—मानो फेफड़ेमें वायु नहीं प्रवेश कर रही है। बहुत ऊँची जगहसे वेगसे गिरनेकी अवस्थामें जैसा श्वास रुकनेका उपक्रम अनुभव हुआ करता है। क्षय-कास रोगीकी श्वासकृच्छ्रता (ड्रोसेरा, स्टिक्टा, शराबियोंका दमा=मिफाइटिस)।

**वक्ष** ।—दोनों ही फेफड़ोंके ऊपरी सामनेवाले अंशमें दर्द हुआ करता है। हृत्पिण्डके पास बाएँ वक्षमें जलन और सुई गड़ने या डङ्क मारनेकी तरह दर्द। स्तन-वृन्तके दो इञ्च ऊपर और बाएँ अंशमें, वृद्धि=लम्बी साँस लेनेपर और चित होकर या बाईं करवट सोनेपर, घटना—दाहिनी करवट सोनेपर। बाएँ वक्षमें एकाएक जलन मालूम होती है,—रातमें सोकर लम्बी साँस लेनेपर। बायें स्तन वृन्तके कुछ नीचे खुजलानेकी तरह अनुभव होना और इसके बाद ही स्तनके नीचे खुजली पैदा हो जाती है। पीठमें जलन और डङ्क मारनेकी तरह दर्द पैदा हो जाता है। दाहिने वक्षमें जलन और बेधनेकी तरह दर्द। बायें बगलके पास तेज़ दर्द। श्वास-प्रश्वासके समय पाकाशयके पीछे क्षय हुई त्वचाकी तरह या जखम हो जानेकी तरह अनुभव होना। कण्ठ से कफ निकलनेके समय दोनों जंघास्थिके नीचे ऐसा दर्द मानो जखम हो गया है। मध्यान्हके समय बायें वक्षमें ऐसा दर्द मानो अस्त्रसे छेद रहा है,—प्रायः एक घण्टेतक इसी तरहका दर्द हुआ करता है। बाएँ वक्षकी पेशीका वात रोग। रातमें सोनेके समय=वृद्धि।

**हृत्पिण्ड** ।—हृत्पिण्डकी गति, ऐसा मालूम होता है, मानो एकाएक रुक गयी (साइक्यूटा, आरम, जेल्स, सिपिया, आर्जेण्ट-नाइ, चिनिन-आर्स, लिलियम-टाइ, टेरेण्ट, डिजिट,—गर्भावस्थामें=आर्जेण्ट-मेट) और इसके बाद समूचे वक्षके भीतर तेज टपकन मालूम होती है। इसके बाद एक जोरका धक्का लगकर स्वाभाविक गति हो जाती है=आरम)। हृत्पिण्ड प्रदेशमें जलन (आर्स, आर्जेण्ट-नाइ, कार्बो-वेज, पल्स, ऐनाल्थि, आरम-म्यू, लिसिन, हृत्शूल रोगमें=केलि-कार्ब)। हृत्प्रदेशमें धीमा (तेज़ नहीं) दर्द, सोकर दीर्घ श्वास लेनेपर बढ़ जाता है। हृत्पिण्डमें दर्द होता है और ग्रीवा-देशकी दोनो

धमनियों और समूची देहमें इतनी तेज धमकन होती है, कि शय्यातक कांपने लगती है, श्वासकृच्छ्र, वृद्धि=सोनेपर (ऐण्टि टार्ट, कैलि-कार्ब, कैलि-बाई, लैके, नैजा, फास, स्पञ्ज, स्पञ्जि), रोगीको बाध्य होकर उठकर बैठना पड़ता है (ऐण्टि-टार्ट, ब्रोम, ब्यूकी, मार्क, आर्स, आयोड, एपिस, फास, टैबाक, बाध्य होकर सीधे होकर खड़े रहना पड़ता है=सोइन), चेहरा लाल, फूला, विशेषकर दोनों आँखें लाल और ज्योतिहीन। नाड़ी बहुत तेज, विशेषकर सीढ़ी चढ़नेके समय। हृत्प्रदेशमें डङ्क मारनेकी तरह तेज दर्द—यह दर्द छाती को भेदकर पृष्ठ फलकके शिखर देशमें जाकर पैदा हो जाता है और रोगीको फिर दीर्घ निश्वास ग्रहण करनेकी इच्छा होती है, परन्तु दीर्घ श्वास लेनेपर दर्द बढ़ा मालूम होता है।

**पेशाब।**—बार बार पेशाबका वेग और ऐसा मालूम होता है, मानो अधिक देरतक वेग न रोका जा सकेगा। खाँसनेपर आप ही आप पेशाब हो जाना (स्क्विला, वैरेट)।

**गर्दन और पीठ।**—ऐसा मालूम होता है, मानो कानके बीचसे होकर गलेके चारों ओर एक सूता कसकर बँधा हुआ है, इसके साथ ही कानमें आवाज, दाहिने उरुशिखर और त्रिकास्थिकी सन्धिके स्थानपर जलन और जखमका भाव। ऐसा मालूम होना मानो दोनों असफलकमें दर्द हो रहा है। दाहिने उरुशिखरके पीछे सुई गड़नेकी तरह दर्द,—रोगी लङ्गड़ा कर चलता है। खड़े होनेपर जाँघोंमें ऐसा दर्द होता है, मानो सुई गड़ रही है। दोनों पैर छोटे छोटे लाल दानोंसे भरे रहते हैं, पैरकी अँगुलीके गड्ढेमें ऐसा दर्द मानो डङ्क बिंध रहा है। ठण्ढी या घरके बाहरकी हवा सहन नहीं होती।

**त्वचा।**—शरीरके कितने ही स्थानोंमें विशेषकर निम्नाङ्गमें खुजली पैदा हो जाती है, वृद्धि=कपड़ा उतारनेके समय (ड्रोसेरा, ऐसिमिना-डाई, वैक्स)। शरीर खुजलाता है, वृद्धि=सर्दी लगनेपर (मार्क, सल्फ, टेल्यूरियम)। रस-भरे दानोंकी तरह खुजलानेवाले उद्भेद, वृद्धि=कपड़ा उतारनेपर और ठण्ढी हवा लगनेपर (हिपर, नैट्र-सल्फ, ओलियेण्डर)।

**वृद्धि।**—सर्दी या सर्द हवा लगनेपर, वस्त्र आदि उतारनेके समय एक कमरेसे दूसरेमें या घरके बाहर जानेपर, चित होकर या बाईं करवट

सोनेपर, बोलनेपर, दीर्घ निश्वास ग्रहण करनेपर, चलनेपर, सन्ध्याके बाद और रातमें, श्वास-प्रश्वासमें कोई गड़बड़ी होनेपर (फास) और भोजनके समय और बाद।

**घटना**।—उत्तापसे, स्थिर हो कर सोये रहनेपर, दाहिनी करवट सोने पर और बदबूदार आधान वायु निकलने पर।

**सम्बन्ध**।—**प्रतिविष या दोषघ्न**।—बेल, कैम्फो, कोना, हायो, लैके, फास।

**सदृश**।—एपिस, बेल, कैल्के, कास्टि, सिस्टस-कैन, डालका, इग्निशियम, हिप, आयोड, आइरिस, युग्लैन्स, लैके, मार्क, न्यूफर-ल्यूट, फास, पोडो, रियुम, सैङ्गिविन, सञ्जिया, सलफर।

**तुलनीय**।—सूखी खाँसी—सिना। यक्ष्मा रोगीका दमा—मिफाईट, स्टिक्टा। सवेरे उदरामय—सल्फ। सोनेपर गलेमें सुरसुरी होकर खाँसी—हायोसा, कोनायम। आमवात—एपिस। आँखमें सुई गड़नेकी तरह दर्द—केलि-कार्ब, ब्रायो। आँखका लक्षण—हिपर। दिनमें खाँसी—फेरम-फास।

**शक्ति**।—२ रा शततमिक क्रमसे २०० शततमिक क्रम।

---

## रसुला।

### (RUSSULA)

**दूसरा नाम**।—रसूला फिटेंस। एक तरहका बेंगका छत्ता।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास**।—दृष्टिलोप, ताण्डव, भ्रम-भरी चीजें देखकर डरना, पेशियोंका काँपना प्रभृति लक्षणमें इससे फायदा होनेकी आशा की जाती है।

**शक्ति**।—निम्न शक्ति।

---

## रूटा ग्रेवियोलेन्स।

## ( RUTA GRAVEOLENS )

**दूसरा नाम।**—रूटा लैटिफोलिया।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—समूचे गाछसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है,—क्षीण-दृष्टि, मलान्त्र ( कांच ) निकलना, हड्डीमें चोट लगनेकी तरह दर्द, काला दाग पड़ना, जानु ( घुटना ) की सन्धि या कोहनीकी सन्धिका प्रदाह, उपास्थिमें चोट लगनेकी तरह दर्द, आँख और वक्षोस्थिमें दर्द, फलियत, अस्थिका अपने स्थानसे हटना, अजीर्ण, अनजानमें पेशाब, नाकसे रक्तस्राव, हड्डीका बढ़ना, मुँहकी पेशीका पक्षाघात, ज्वर, हड्डीतोड़ बोखार, रक्तस्राव, हाथमें दर्द, पक्षाघात, अस्थिवेष्ट-प्रदाह, मलान्त्रकी बीमारी, बेचैनी, आमवात, स्टन्नसी, प्लीहाकी बीमारी, मोचखाना, तोतलाना, जीभमें ऐंठन, सूजन। पेशाबमें कष्ट, शिराओंका फूलना, मसे इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—इसका प्रधान क्रिया-स्थल अस्थि-वेष्ट है, इसलिये, वातके कारण हड्डीका बढ़ना, आघात और गिरने आदिके कारण दर्द, किसी अंशमें मोच आजानेके कारण अस्थि तथा अस्थिवेष्टमें दर्द, अस्थि-वेष्टका प्रदाह, फैलनेवाला विसर्प, हड्डी टूटना, सन्धि खिसकना, प्रभृति अस्थि तथा अस्थिवेष्टकी बीमारीमें रूटा विशेष लाभदायक है। इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण हैं'—( १ ) सारे शरीरमें विशेषकर हाथ पैरमें और सन्धिमें बहुत दर्द और अवशता अनुभव होना,—मानो किसी ऊँची जगहसे गिर गया है या किसीने पीटा है। ( २ ) शरीरके जिस किसी अंगको दबाकर सोता है, उसीमें बहुत दर्द हो जाता है, मानो उन सभी अंगोंमें चोट लग गयी है या कुचल गया है। ( ३ ) शायित अवस्थामें रोगी बहुत बेचैनी प्रकट करता है और इधर उधर करवट बदला करता है। ( ४ ) कोई सन्धि विशेषकर कलाई और एँड़ीमें मोच आ जानेके कारण उसको हिला न सकना। ( ५ ) वक्षके ऊपर आघात और गिरने आदिके कारण क्षयकास। ( ६ ) आँखमें दर्द और मैली दृष्टि,—मानो आँखोंसे बहुत काम लेनेकी वजहसे। ( ७ ) आँखमें दर्द

सोनेपर, बोलनेपर, दीर्घ निश्वास ग्रहण करनेपर, चलनेपर, सन्ध्याके बाद और रातमें, श्वास-प्रश्वासमें कोई गड़बड़ी होनेपर ( फास ) और भोजनके समय और बाद।

**घटना ।**— उत्तापसे, स्थिर हो कर सोये रहनेपर, दाहिनी करवट सोने पर और बदबूदार आध्मान वायु निकलने पर।

**सम्बन्ध ।—प्रतिविष या दोषघ्न ।**—बेल, बैप्टी, कोना, हायो, लैके, फास।

**सदृश ।**—एपिस, वेल, कैल्के, कास्टि, सिस्टस-कैन, डाल्का, इरिञ्जियम, हिप, आयोड, आइरिस, युफ्रेस, लैके, मार्क, न्यूफर-ल्यूट, फास, पोडो, रियुम, सैङ्गिविन, सब्जिया, सल्फर।

**तुलनीय ।**— सूखी खाँसी—सिना। यक्ष्मा रोगीका दमा—सिफाई, स्टिक्टा। सवेरे उदरामय—सल्फ। सोनेपर गलेमें सुरसुरी होकर खाँसी—हायोस, कोनायम। आमवात—एपिस। आँखमें सुई गड़नेकी तरह दर्द—कैलि-कार्ब, ब्रायो। आँखका लक्षण—हिपर। दिनमें खाँसी—फेरम-फास।

**शक्ति ।**—३ रा शततमिक क्रमसे २०० शततमिक क्रम।

---

## रसुला ।

## ( RUSSULA )

**दूसरा नाम ।**—रसूला फिटेलस। एक तरहका बेंगका छत्ता।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास ।**— दृष्टिलोप, ताण्डव, भ्रम-भरी चीजें देखकर डरना, पेशियोंका काँपना प्रभृति लक्षणमें इससे फायदा होनेकी आशा की जाती है।

**शक्ति ।**—निम्न शक्ति।

---

## रूटा ग्रेवियोलेन्स।

## ( RUTA GRAVEOLENS )

**दूसरा नाम।**—रूटा लेटिफोलिया।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—समूचे गाछसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है,—क्षीण-दृष्टि, मलान्त्र ( काँच ) निकलना, हड्डीमें चोट लगनेकी तरह दर्द, काला दाग पड़ना, जानु ( घुटना ) की सन्धि या कोहनीकी सन्धिका प्रदाह, उपास्थिमें चोट लगनेकी तरह दर्द, आँख और वक्षोस्थिमें दर्द, कब्जियत, अस्थिका अपने स्थानसे हटना, अजीर्ण, अनजानमें पेशाब, नाकसे रक्तस्राव, हड्डीका बढ़ना, मुँहकी पेशीका पक्षाघात, ज्वर, हड्डीतोड़ बोखार, रक्तस्राव, हाथमें दर्द, पक्षाघात, अन्तर्वेष्ट-प्रदाह, मलान्त्रकी बीमारी, बेचैनी, आमवात, रटनसो, प्लीहाकी बीमारी, मोचखाना, तोतलाना, जीभमें ऐंठन, सूजन। पेशाबमें कष्ट, शिराओंका फूलना, मसे इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—इसका प्रधान क्रिया-स्थल अस्थि-वेष्ट है, इसलिये, बातके कारण हड्डीका बढ़ना, आघात और गिरने आदिके कारण दर्द, किसी अंगमें मोच आजानेके कारण अस्थि तथा अस्थिवेष्टमें दर्द, अस्थि-वेष्टका प्रदाह, फैलनेवाला विसर्प, हड्डी टूटना, सन्धि खिसकना, प्रभृति अस्थि तथा अस्थिवेष्टकी बीमारीमें रूटा विशेष लाभदायक है। इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण हैं:—( १ ) सारे शरीरमें विशेषकर हाथ पैरमें और सन्धिमें बहुत दर्द और अवशता अनुभव होना,—मानो किसी ऊँची जगहसे गिर गया है या किसीने पीटा है। ( २ ) शरीरके जिस किसी अंशको दबाकर सोता है, उसीमें बहुत दर्द हो जाता है, मानो उन सभी अंशोंमें चोट लग गयी है या कुचल गया है। ( ३ ) शायित अवस्थामें रोगी बहुत बेचैनी प्रकट करता है और इधर उधर करवट बदला करता है। ( ४ ) कोई सन्धि विशेषकर कलाई और एँड़ीमें मोच आ जानेके कारण उसको हिला न सकना। ( ५ ) वक्षके ऊपर आघात और गिरने आदिके कारण क्षयकास। ( ६ ) आँखोंमें दर्द और मैली दृष्टि,—मानो आँखोंसे बहुत काम लेनेकी वजहसे। ( ७ ) आँखमें दर्द

और अस्पष्ट दृष्टि,—महीन ज़रदोज़ीका काम, घडीका काम या छपाईके काममें आँखके बहुत देरतक देखते रहनेके कारण। (८) आँखमें उत्ताप, जलन और दर्द,—संध्याके पहले और दीयेकी रोशनीमें पढ़नेके समय। (९) क्षीण या अस्पष्ट,—दृष्टि शक्तिका बहुत अधिक परिचालन या रौशनीकी अवक्षेप क्रियाकी वजहसे क्षीण रौशनीमें पढ़ने आदिका काम या महीन सुईका काम। रातमें दीयेकी रौशनीमें बहुत पढ़ने वगैरह कारणसे उत्पन्न, सभी चीजें धुंधली दिखाई देती है या अँधेरेमें ढँकी मालूम होती है, दूरकी चीज़ बिलकुल अंधेरमें ढँकी मालूम होती है या दिखाई ही नहीं देती। (१०) मलान्त्रकी निष्क्रियता या चोट अथवा गिर जानेकी वजहसे मलान्त्रमें कड़ा मल रुक जाना और इसी वजहसे कब्जियत। (११) मलान्त्रका अपने स्थानसे हटना (काँच निकलना), पाखाना फिरनेकी चेष्टा करते ही या ज़रा झुकते ही काँच निकलना, प्रसवके बाद बार बार मलवेग। (१२) मूत्रस्थलीमें दबाव मालूम होना,—मानो वह लगातार भरी हुई है, प्रबल वेगकी वजहसे प्रायः पेशाब नहीं रोक सकता, पर वेग आते ही पेशाब न करनेपर, कुछ देर बाद पेशाब करना बहुत कठिन हो जाता है, पेशाब बहुत थोड़ा और हरी आभा लिये, कभी कभी अनजानमें पेशाब हो जाता है। (१३) मांसकोष या मसे,—उनमें ऐसा दर्द मानो त्वचा क्षय हो गयी है, चिपटा और चिकना गाल, तलहत्थीमें पैदा होते हैं। (१४) पीठ या कमरमें दर्द—चित होकर अर्थात कमर दबाकर सोनेपर आराम मालूम होना।

## लक्षणावली।

**मन**।—लोगोंकी बात काटना और सबके साथ कलह करना बहुत पसन्द करता है (प्रतिवाद करता है=ऐनाक, आरम, कैन्थ, कास्टि, लाई, ओलियेन, कलहप्रिय=आरम, इग्ने, नक्स-वोम, सल्फ।—गाली गुप्ता करता है =ऐनाक)। अपने प्रति जिस तरह असन्तुष्ट रहता है, दूसरोंके प्रति भी वैसा ही असन्तुष्ट रहता है (ऐ-नाई, ऐग्नस, सल्फ, कैमो, सिना, कोलचि, क्रोटन-टिग, हिपर, इग्निशिया, लिडम, लाइ, प्लेट, थूजा)। विमर्ष भाव,—विशेषकर सन्ध्याके समय (ऐ नाई, दैमान, क्लिमिस्टिस)। प्राय' अन्यमनस्क (ऐग्नस, एपिस, नक्स मस, रास, सिपिया)।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना,—सवेरे शय्यासे उठनेके समय (नैट-म्यू, सिपिया, मैनसिन—यहाँतक कि रोगीको फिर बाध्य होकर सो जाना पड़ता है=पल्स), बैठे रहनेपर (पल्स, कैमो, रास) और निर्मल वायु सेवन के लिये चलनेके समय (साइक्लेमन, फेल्स्फो, फास, क्युमम ऐसेट, फेलेन)। सर दर्द—करोटी (माथेको खोलमें मानो एक लोहेको कील घुस रही है, ऐसी यन्त्रणा=कालिया, इग्ने, सिपिया,—कनपटीमें=आर्निका) बायें पार्श्वमें=नैट्र-म्यू), मानो समूचे मस्तिष्कमें एक भारी चीजसे जोरसे दबाया जा रहा है और इसी वजहसे रोगीकी बुद्धि-भ्रम हो जाता है (इग्नेशिया), बहुत ज्यादा शराब आदि पीनेकी वजहसे (ऐसिट-फ्रूड, नक्स, जिङ्कम, इग्ने, लोबेल, सेलिन)। ललाटके पीछे दबाव और टपकका दर्द। ललाटसे दोनों कनपटी तक ऐसा दर्द मानो चिपक गया है और सुई गड़नेकी तरह दर्द अनुभव होता है। सरमें उत्ताप पैदा हो जाता है और रोगी बेचैन हो जाता है (फास, —मानो माथा आगकी गर्म भाफसे घिरा हुआ है=ऐस्टिरियस-रियुब,—पढ़ने के समय माथेमें उत्ताप पैदा हो जाना=बैरियाल्लिन)। कानकी त्वचाके ऊपर दर्द-भरी एक बड़े अर्बुदके आकारकी सूजन,—मानो माथेके अस्थि-वेष्टसे वह चढ़ी है—ऐसा ही दिखाई देता है, उसे छूनेपर जखमकी तरह दर्द होता है और निकलनेके पहले उसमें फाड़नेकी तरह दर्द अनुभव होता है। दबाने पर माथेमें दर्द होता है, मानो कुचल गया है या मार पड़ी है। माथेका जखम आदिसे उत्पन्न विसर्प। माथेकी त्वचाके ऊपर पपड़ी जम जाती है और *उससे लगातार रस बहा करता है। खोपड़ीकी त्वचामें त्वचा क्षय करनेवाली* खुजली। रोगीके कानमें मानो कोई एक मोटी सलाई घुसा रहा है, इस तरहकी अनुभूति। माथेके बायें पार्श्वमें रोग।

**आंख।**—भीतरी पलक और निचली पलकमें बहुत खुजली पैदा हो जाती है। मलनेपर आँख करकराती है और दोनों आँखोंमें पानी भर आता है। आँख और भवोंपर ऐसा दर्द हुआ करता है, मानो आँखसे बहुत काम लिया गया है और रोगीको स्पष्ट दिखाई नहीं देता। ऐसा मालूम होता है मानो दृष्टि-शक्तिका परिचालन बहुत अधिक हुआ है (सेनेग) और आँखोंमें जलन और दर्द हुआ करता है, दोनों आँखोंमें ऐसी जलन होती है, मानो वे आगसे भरी हैं। निचली पलक फड़का करती है। अस्वच्छ या क्षीण दृष्टि, —दोनों आँखोंके बहुत अधिक परिचालनकी वजहसे (फाइजस) या चक्षु-

मुकुरकी आलोक रेखाके अवक्षेपकी वजहसे, या धीमी रोशनीमें काम करनेके कारण ( लिथिया-कार्ब ), या रातमें सुईका काम या पढने आदिकी वजहसे ( नेट्र-म्यू, फाइजस, फास ), दृष्टिकी अस्पष्टता,—सभी चीजें अँधेरेमें ढकी मालूम होती हैं और दूरकी चीज तो एकदम अन्धकारमें ढकी मालूम होती है ( फास, फाइजस, आर्जेण्ट-नाई, केल्के, सिना, जेसि, हैमा, जेबोरेन, नेट्र-म्यू, पेरिस, रास , सरमें चक्कर आने लगता है=नेट्र-म्यू, फास, ग्रेफ, मैग-फास, साइलिसिया )। घडी मरम्मत करनेवाले, छापनेका काम करनेवाले, वगैरहका सूक्ष्म शिल्प कार्यमें दृष्टिका बहुत अधिक परिचालन ( नेट्र-म्यू, फाइजस ) या किसी चीजकी ओर टकटकी लगाकर बहुत देरतक देखनेके कारण ( सेनेगा, नेट्र म्यू, क्रोकस-सेट )। रातमें दीयेकी रोशनीमें पढनेके समय आँखमें जखम ( केल्के )। दीयेके चारों ओर हरे रङ्गका घेरा दिखाई देता है ( बेल, ओस्मियम, फास, पल्स, सल्फ )। दृष्टिके सामने हमेशा ही ऐसा मालूम होता है, मानो एक छाया फैली हुई है। आँखके सफेद अंशके ऊपर काला धब्बा दिखाई देता है ( केल्के, कोना, एपिस, केल्के-फ्लु, केल्के फास, कास्टि, इयुफ्रे, फार्मिका, ऐसिड-नाई, पल्स, सेनेगा, साइलि )। घरके बाहरी भागकी हवा लगनेपर आँखें पानीसे भर जाती हैं ; कमरेके भीतर ऐसा नहीं होता। बहुत पढनेके कारण दृष्टिका मैलापन,—दृष्टिके सामने मानो बादल हैं या पर्देके भीतरसे देख रहा है—इस ढङ्गकी अस्पष्ट दृष्टि (कास्टि, क्रोकस, रास)। आँखों का चित्रपट विश्लेषण ( फाइजस )। निचली पलकका स्पन्दन और उसके बाद ही आँसूका स्राव।

**पाकाशय आदि**।—मुँहके अस्थि-वेष्टमें दर्द,—चोटकी वजहसे होने की तरह,—खाली घूंट निगलनेके समय ऐसा मालम होता है, मानो कण्ठमें कुछ अड़ा हुआ है ( ग्रेफ, जेल्स, पल्स,—निगलनेके समय उतर जाता है और तुरन्त अपनी जगहपर आ जाता है=लैके, लेक-कैन, रियुमेक्स )। तीसरे पहर बहुत ही ठण्डा पानी पीनेकी प्यास। अच्छी रुचि रहनेपर भी पहला ग्रास मुँहमें जाते ही फिर खानेकी इच्छा नहीं रहती, पेट भर जाता है और भूख घट जाती है। भोजन करते करते [illegible] मिचली पैदा [illegible], जो कुछ खाया रहता है, सब कै हो जाता [illegible] ने बाद फिर [illegible] है= पेरम )। रोटी और मक्खन [illegible] ऐसा [illegible] मानो नखसे काटा जा रहा है , धूम्रपानके [illegible]

यकृतमें जलन और चबानेकी तरह यन्त्रणा। भारी चीजें उठानेकी वजहसे खायी हुई चीजका अच्छी तरह हजम न होना, डकार आया करती है और सर में दर्द हुआ करता है। मांस नहीं खा सकता, मांस खाते ही सही डकार और शरीरमें खुजली पैदा हो जाया करती है। यकृत प्रदेशमें ऐसा अनुभव होना मानो कोई चबा रहा है और दबा रहा है। प्लीहा फूली और दर्द-भरी, उदरमें गड़बड़ी मालूम होने बाद पतला पाखाना होना। बच्चोंका क्रिमि शूल (मार्क, साइक्यू, सिना, बेलि)। नाभीके चारों ओर ऐसी यन्त्रणा मानो चबा रहा है (कोलि येन, केलि-थाई, ग्रेटि)। उदरमें जलन और चबानेकी तरह दर्दके साथ अन्त्र-शूल। बहुत लार बहना, जीभ फूली। बलिष्ठ और रक्त-प्रधान मनुष्योंको सर्दी लग जानेपर चेहरेका पक्षाघात। जीभ एकाएक अकड़ जाती है और रोगी बोल नहीं सकता।

**मलान्त्र और मल।**—मलका कड़ापन, मलान्त्रकी निष्क्रियताकी वजहसे (ऐलू, ओपि, साइलि, ब्रूम, हिपर, केलि-कार्ब, नैट्र-म्यू, सोरिन), या चोट, गिरना आदिके कारण मलान्त्रमें मल-रोध (आर्निका) मल कोमल पर बड़े कष्टसे निकलता है (हिपर, ऐनाक, नैट्र-कार्ब, सिपिया, ऐलू, नक्स-मस), —मलान्त्रकी सङ्कोचन शक्ति लोप हो जानेकी वजहसे। पाखाना फिरनेकी चेष्टा करते ही या कुछ झुकते ही मलांत्र अपने स्थानसे हट जाता है (इग्ने, कार्ब, पोडो, रास-टक्स, ड्राम्बिडि), (जरा वेग देनेसे ही=इग्ने) और सन्तान प्रसव होने बाद (पोडो)। बार बार वृथा मलवेग, मल रूखड़ा, मल या बहुत ज्यादा वायु निकलनेके साथ खून मिला मल निकलता है, ऐसा मालूम होता है, मानो केवल वायु ही निकल रहा है। खाली डकार और फूला उदर, कितनी ही बार झुकनेपर मल बाहर निकल पड़ता है। कब्जियत और आमातिसार पर्यायक्रमसे पैदा हो जाता है। बैठनेकी अवस्थामें मलांत्रमें फाड़ने या सुई गड़नेकी तरह दर्द अनुभव होता है (बैठ नहीं सकता=केल्के रियाफास्फ्रि)। ऐसा मालूम होता है, मानो मलांत्रसे मिचली उठ रही है, रमणियोंके प्रदर रोगमें निद्रित अवस्थामें अनजानमें मल निकल जाना (डा० कुपिड)।

**पेशाब।**—मूत्राशयमें ऐसा दबाव मालूम होता है, मानो हमेशा पेशाब से भरा है (डिजिट), पेशाबके बाद और प्रत्येक कदम रखनेके समय ऐसा मालूम होता है मानो मूत्राशय भरा हुआ है और इधर उधर हटता फिरता

है। हमेशा पेशाबका वेग धारण नहीं कर सकता। यदि जबर्दस्ती वेग ले लेता है तो फिर पेशाब नहीं कर सकता। साथ ही जोरोंका दर्द होता है। रात दिन चलनेके समय अनजानमें पेशाब निकलना ( रातमें—ऐ-बेन, कास्टि फेरम, क्रियो, पल्स, सिपिया,—चलनेके समय=फेरम, नेट्र म्यू, कास्टि जिङ्कम )। बार बार पेशाबके वेगके साथ बहुत थोड़ा पीले रङ्गका पेशाब होता है ( ऐ-नाई, केलि-कार्ब, मैग-कार्ब—नयी दूबका रङ्ग=ऐसिड-कार्बोलिक )।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—ऋतु एकदम अनियमित या रुद्ध। आर्त्तव स्रावके बाद त्वचाको क्षय करनेवाला प्रदर-स्राव। दो एक दिन स्राव रजःस्रावके पूर्व और बादमें प्रदर स्राव। गर्भस्रावके पूर्व-लक्षण स्वरूप जरायु रक्त स्राव। जरायु आदिका नीचेकी ओर खिंचना। सन्तान प्रसवके बाद मलान्त्रका अपने स्थानसे हटना।

**श्वासयन्त्र।**—स्वरनलीमें दर्द मालूम होना। सन्ध्यामें सोनेके बाद खाँसी पैदा हो जाती है और गाढ़ा गोंदकी तरह बहुत ज्यादा बलगम निकला करता है और इस तरहकी ओकाई आती है, मानो वमन होगा। पीवकी तरह बलगम निकलनेके साथ खाँसी। खाँसी अधिक हो या न हो गाढ़ा पीले रङ्गका बलगम निकला करता है और वक्षमें सुस्ती मालूम होती है। आधी रातके समय कण्ठ-रोध करनेवाली खाँसीके कारण नींद खुल जाती है। वक्ष में कसावटका भाव और श्वासाल्पता। वक्षपर चोट या गिर जाने आदिके कारण क्षयकास। ( मिलिफोलियम—चोट आदिकी वजहसे फुसफुस वेष्ट अर्थात प्लूरामें वायु सञ्चय=आर्निका )।

**गर्दन और पीठ।**—कमरमें दर्द,—कमर दबाकर या चित होकर सोनेपर घट जाता है ( नेट्र म्यू )। कमरमें चोट या गिर जानेकी वजहसे दर्द ( आर्निका, रास, इयुपेट-पर्फोल )। चलनेके समय या झुकनेपर या बैठी हुई अवस्थामें नितम्ब-देशमें वेधनेकी तरह तेज दर्द, घटना=टीप देनेपर या लेटनेपर ( झुकनेपर बेधनेकी तरह दर्द=बोरैक्स, पल्स, सेबाइना, चलनेके समय=रैनान-बल्बो, आर्नि, चेलिडो, कोलोसिन्थ, रैनन-स्क्लि, बैठनेकी अवस्थामें=नेट्र-कार्ब, येङ्गस, केली आयोड,—घटना=टीप देनेपर—डालका, प्रम्ब, स्टेफाई,—चित्त होकर सोनेपर घटना=कोलोसिन्थ )। त्रिकचंचु से लेकर नितम्बास्थि तक दर्द,—मानो रोगी किसी ऊँची जगहसे नीचे बैठ पड़ा,

था। कमरमें दर्द,—सबेरे सोकर उठनेके पहले बहुत अधिक मालूम होता है ( पेट्रोल )।

**प्रत्यङ्ग आदि**।—सारे शरीरमें, विशेषकर हाथ पैरोंमें और सन्धिमें, चोट या गिर पड़ने आदिकी तरह दर्द और अवशता ( आर्निका )। शरीरका चाहे जो अंश दबाकर सोवे, उसमें ऐसा दर्द होता है, मानो मारा या कुचल दिया गया है ( आर्निका, टेब्टि, पाइरोज ) शय्यापर सोनेपर रोगी बहुत बेचैनी प्रकट करता है और लगातार करवट बदला करता है ( आर्स, फ्यु प्रस, ऐकोन, रेनन स्क्रिलि, लैके )। मोच खा जाने बाद प्रत्यंगोंका अकर्मण्य हो जाना, विशेषकर कलाई और एँड़ीका ( मोच खा जानेके कारण कलाईकी अवशता = रियुम, पुराना होनेपर = बोविस्टा, बहुत दिन पहले गुल्फमें मोच खा जानेके कारण अवश हो जाना = स्ट्रान्शियाना )—ठण्डी जलीय वायु लगनेपर बढ़ जाता है। स्कन्ध-सन्धिमें उखाड़नेकी तरह दर्द,—विशेषकर हाथ लटका रखनेपर या बाहुपर भार होनेके कारण। कलाई पर कोषमय अर्बुद ( कैल्के, साइलि )। तलहत्थीपर चिपटे चिकने मसे निकलते हैं ( नैट्र म्यूर, ऐनाका, करभ पर = नैट्र-कार्ब, फेरम, थूजा, ऐ-नाइ,—अँगुलीपर = कास्टि, डाल्का, नैट्र म्यूर, ऐसिड नाई )। सरमें जखमकी तरह दर्द। कोई भारी चीज उठानेके समय कलाईमें दर्द होता है, मानो मोच खा गयी है। स्थिर रखने या हिलानेपर कलाईकी हड्डी और करभमें ऐसा दर्द होता है मानों चोट लग गयी है। हाथ सुन्न हो जाते हैं और व्यायाम करनेके बाद चुनचुनी होती है। अँगुलियाँ सब रह रह कर सङ्कुचित हो जाती हैं। उरु शिखरकी हड्डीमें ऐसा दर्द मानो चोट लग गयी है और छूनेपर दर्द मालूम होता है। उरुके पिछले भागका स्नायुशूल, पहली बार हिलने या उठनेके समय कमरसे उरुके पिछले भागमें हो कर बेधनेकी तरह तेज दर्द नीचेकी ओर चला जाता है, ऐसा अनुभव होता है, मानो रोगी पैरकी कण्डराएँ सब सङ्कुचित हो गयी हैं। कलाई और एँड़ीमें वातकी वजहसे पैदा हुआ पक्षाघात। दो चार कदम चलनेपर ही बहुत कमजोरी मालूम होती है, ऐसा दर्द मानो दोनो पैरोंपर मारा गया है या कुचल दिया गया है। नितम्बमें बहुत दर्द। खड़े होने, चलनेके समय रोगी डगमगाया करता है—मानो उरु दोनों बहुत क्षीण हो जानेके कारण ऐसा हुआ है। चलनेके समय दोनों पैरोंमें दर्द हुआ करता है। दोनो पैरोंमें बहुत तकलीफ और भार मालूम होता है और रोगी

स्थिर नहीं कर सकता कि कहाँ पैर रखा जाये, जिससे आराम मिले। कभी यहाँ, कभी वहाँ सोया फिरता है और करवट बदला करता है। मेरुदण्डमें ऐसा दर्द और अवशता मालूम होती है, मानो चोट लग गयी है। अस्थिकी मज्जामें मानो दर्द हो रहा है या मानो हड्डी टूट गयी है—इस तरहकी यंत्रणा। गुल्फके ऊपर ऐसा अनुभव होता है, मानो जखम पैदा हो गया है। रातमें सारे शरीरमें बहुत दर्द मालूम होता है। उरुके पिछले भागका स्नायु-शूल,—बढ़ना=ठण्डे प्रयोगसे और ठण्डी जलीय वायु लगनेपर। (गर्म प्रयोगसे या छूनेपर घटना=कोलोसिन्थ, पैलेड, मैग फास)। बीमारीके प्रकोपके समय रोगीको बाध्य होकर टहलना पड़ता है और बैठने या सोनेपर तकलीफ बढ़ जाती है। पैर आदिकी कण्डराएँ सब सकुचित और छोटा मालूम होती है,—सीढ़ी चढ़ने या उतरनेके समय पैर भर जाते हैं। मोच खा जाने या सन्धि-खिसक जानेपर गुल्फ सन्धिमें दर्द हुआ करता है। दोनो पैरोंकी हड्डीमें दर्दकी वजहसे रोगी जोरसे पैर नहीं रख सकता। दाहिना कलाई और दोनों चरणोंके वातरोगमें एँडी ऊपरको और भीतर ही भीतर फूली मालूम होती है और रोग-वाली जगहपर खट्टा पसीना निकला करता है। दोनो पैरोंमें नासूर (कैल्के-फ्लू, साइलि, कैल्के-सल्फ)। चोट या गिर जानेकी वजहसे अस्थि और अस्थिवेष्ट में दर्द, अस्थि-विवर्द्धन, अस्थिवेष्ट-प्रदाह, अस्थिगत दर्द और जलन और इस तरहका दर्द मानो चबाया जा रहा है, स्थिर रहनेपर और जलीय वायु लगनेपर दर्द बढ़ जाता है (रोडो, रास), दोनों पैरोंमें अस्थिगत दर्द, रोगवाली करवट सोनेपर बढ़ना।

**सम्बन्ध। - प्रतिविष या दोषघ्न।**—मार्क, कैम्फो।

**अनुकूल सम्बन्ध।**—कैल्के, कास्टि, लाई, मार्क, ऐ-फास, पल्स, रास, सिपिया, साइलि, सलफर। सन्धियोंमें चोट लगनेपर "कैलकेरिया-फास" इसका अनुपूरक है। सन्धिगत चोटमें "आर्निकाके बाद और अस्थिमें चोट लगनेपर "सिम्फाइटम" के बाद रियुटाका प्रयोग करना चाहिये।

**तुलनीय।**—हड्डीकी बीमारीमें—ऐङ्गस्टुरा। अस्थिरतामें—रास। आँख अधिक हिलाने या आँखसे ज्यादा काम लेनेपर—नेट्रम, सिङ्कोना। काँच निकलना—चायना, ऐसिड-नाइट, पोडो। सारे शरीरमें अकड़न—आर्निका, मैग्ट। कब्जियत—आर्निका। हाथके पिछले भागमें मर्म—नेट्रम-कार्ब।

**सदृश**।—( अस्थि-रोगमें )—ऐसिड-फास, ऐसिड सल्फ, कैल्के-फास, कैल्के कार्ब, पल्स, सल्फ, कार्बोलिनम, रास, ( आँखसे बहुत काम लेनेके कारण चक्षु रोग ) लेड्म-स्युट, औनस्मोड, फास, सेनेगा, साइलिसिया, लिथिया-कार्ब, पेरिस, ( जो अंश दबाकर सोता है, उसीमें दर्द मालूम होना )= आर्निका, बैप्टी, पाइरोज, रास, अधिक कर आर्जेण्ट-नाई, ब्राई, कोना, इयुफ्रे, लाई, मार्क, मेजेर, फाइटो, सिपिया।

**शक्ति**।—मूल अर्कसे २०० शततमिक क्रमतक।

**क्रियाका स्थायित्व**।—१० दिन।

---

## सेबाडिला।

## ( SABADILLA ).

**दूसरा नाम**।—विरेट्रम सेबाडिला।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—बीजका अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग**।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक हैं — सर्दी, कमजोरी, उपभिल्ली प्रदाह, गर्भावस्थामें अजीर्ण रोग, कर्ण-शूल, नाकसे रक्त स्राव, सर दर्द, सविराम ज्वर, मानसिक व्याधि, विषाद, स्नायु-शूल, अन्ननलीका सङ्कोचन, आमवात, गलेका जखम, दाँतका दर्द, सरमें चक्कर, क्रमि।

**उपयोगिता और आभास**।—इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण ये हैं,—( १ ) भ्रान्त विश्वास—विशेषकर अपने स्वास्थ्यके सम्बन्धमें, रोगी समझता है, कि उसे रोग हो गया है, आध्मानके कारण पेट फूल जाता है, पर रोगिनी समझती है कि उसे गर्भ रह गया है, उसे विश्वास रहता है, कि उसे कोई कठिन कण्ठ रोग हुआ है, इसी रोगमें उसकी मृत्यु होगी। ( २ ) सविराम ज्वरमें प्रलाप। ( ३ ) सर दर्द,—बहुत चिन्ताकी वजहसे, किसी काममें बहुत ध्यान लगानेके कारण, क्रमिकी वजहसे। ( ४ ) लगातार आक्षेपिक या शरीरको हिला देनेवाली छींक, छींकनेपर दोनों आँखोंमें पानी भर आता है, नाकसे बहुत ज्यादा श्लेष्माकी तरह पानी गिरता है। चेहरा

स्थिर नहीं कर सकता कि कहाँ पैर रखा जाये, जिससे आराम मिले। कभी यहाँ, कभी वहाँ सोया फिरता है और करवट बदला करता है। मेरुदण्डमें ऐसा दर्द और अवशता मालूम होती है, मानो चोट लग गयी है। अस्थिकी मज्जामें मानो दर्द हो रहा है या मानो हड्डी टूट गयी है—इस तरहकी यंत्रणा। गुल्फके ऊपर ऐसा अनुभव होता है, मानो जखम पैदा हो गया है। रातमें सारे शरीरमें बहुत दर्द मालूम होता है। उरुके पिछले भागका स्नायु-शूल,—बढ़ना=ठण्डे प्रयोगसे और ठण्डी जलीय वायु लगनेपर। (गर्म प्रयोगसे या छूनेपर घटना=कोलोसिन्थ, पैलेड, मैग-फास)। बीमारीके प्रकोपके समय रोगीको बाध्य होकर टहलना पड़ता है और बैठने या सोनेपर तकलीफ बढ़ जाती है। पैर आदिकी कण्डराएँ सब संकुचित और क्षीण मालूम होती है,—सीढ़ी चढ़ने या उतरनेके समय पैर भर जाते हैं। मोच खा जाने या सन्धि-खिसक जानेपर गुल्फ सन्धिमें दर्द हुआ करता है। दोनो पैरोंकी हड्डीमें दर्दकी वजहसे रोगी जोरसे पैर नहीं रख सकता। दाहिना कलाई और दोनों चरणोंके वातरोगमें एँड़ी ऊपरकी और भीतर ही भीतर फूली मालूम होती है और रोग-वाली जगहपर खट्टा पसीना निकला करता है। दोनो पैरोंमें नासूर (कैल्के-फ्लू, साइलि, कैल्के-सल्फ)। चोट या गिर जानेकी वजहसे अस्थि और अस्थिवेष्ट में दर्द, अस्थि-विवर्द्धन, अस्थिवेष्ट-प्रदाह, अस्थिगत दर्द और जलन और इस तरहका दर्द मानो चबाया जा रहा है, स्थिर रहनेपर और जलीय वायु लगनेपर दर्द बढ़ जाता है (रोडो, रास), दोनों पैरोंमें अस्थिगत दर्द, रोगवाली करवट सोनेपर बढ़ना।

**सम्बन्ध। - प्रतिविष या दोषघ्न।**—मार्क, कैम्फो।

**अनुकूल सम्बन्ध।**—कैल्के, कास्टि, लाई, मार्क, ऐ-फास, पल्स, रास, सिपिया, साइलि, सल्फर। सन्धियोंमें चोट लगनेपर "कैलकेरिया-फास" इसका अनुपूरक है। सन्धिगत चोटमें "आर्निकाके बाद और अस्थिमें चोट लगनेपर "सिम्फाइटम" के बाद रियुटाका प्रयोग करना चाहिये।

**तुलनीय।**—हड्डीकी बीमारीमें—ऐङ्गस्टूरा। अस्थिरतामें—रास। आँख अधिक हिलाने या आँखसे ज्यादा काम लेनेपर=नेट्रम, सिङ्कोना। काँच निकलना—चायना, ऐसिड-नाइट, पोडो। सारे शरीरमें अकड़न—आर्निका, ब्रेयूट। कब्जियत—आर्निका। हाथके पिछले भागमें मसे—नेट्रम-कार्ब।

सिनेमीम ;—मानो उसकी देह खर्ब है=लैक कैन—मानो उसकी देह काँचकी बनी और टूट जानेवाली है=थूजा, मानो बहुत क्षुद्र देह है=ग्रेटि,—समूची देह छोटी हो गयी है=ऐगार—मानो उसमें सभी रोग हैं=अरम-म्यू,—मानो उसकी बीमारी अब अच्छी न होगी=ऐ-नाई, आर्जेण्ट-नाई, आर्स, लेक-कैन, लिलियम-टाई, मिडोरिन, सोरिन, सेबाड, सिफिलिन)। सोचनेपर सरमें दर्द पैदा हो जाता है और नींद आने लगती है। (सर दर्द पैदा हो जाता है=आर्जेण्ट-नाई, कैल्के, कैल्के-फास, काफिया, लिसिन, पेरिस, सिनेपिस-नाई, साइजिलिया—नींद आती है=ऐसिड-फास, नक्स-मस), कोई बात पूछनेपर जवाब नहीं देता, बेहोशकी तरह पड़ा रहता है और एकाएक खाटसे उछल पड़ता है और पागलकी तरह घरमें दौड़ने लगता है। सविराम ज्वरमें प्रलाप पैदा हो जाता है (आर्स, पोडो)। उन्माद—रोगी उन्मत्त हो उठता है और तभी शान्त होता है, जब माथा ठण्डे पानीसे धोया जाता है। उदरके गभीरतम प्रदेशमें उत्तेजनासे पैदा हुआ विषाद। रोगिनीके डरनेपर उसे मूर्च्छा वायुका प्रकोप पैदा हो जाता है। रोगिनीका यदि पेट फूलता है, तो समझती है कि गर्भ रह गया है (ऋतुके पहले ऐसा मनमें आनेपर=इग्ने—मानो उसको शीघ्र ही एक नीली आँखवाली सन्तान होगी—वेरेट)।

**मस्तक**।—सरमें चक्कर आना—दृष्टिके सामने अँधेरा छा जाता है (फिरम, मार्क, ऐनाक, काफिया, लेक्टियुका वाई, सेबाड्ना) और रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो मूर्च्छित हो जायगा। मानो सभी चीजें घूम रही हैं (साइक्लेम, नेट्र-म्यू, ऐल्यू, ब्राई, लाई),—विशेषकर आसनसे उठनेके समय। खड़े रहनेकी अवस्थाकी अपेक्षा बैठी अवस्थामें सरमें चक्कर ज्यादा मालूम होना (पल्स, कार्बो-वेज, ऐसिड-कार्बोल), मिचलीके साथ सरमें चक्कर,—किसी चीजपर माथा रखनेपर घटा मालूम होता है। सबेरे सोकर उठनेके समय (नैट-म्यू), मूर्च्छा न आये इसलिये रोगी दिन-भर टेबलपर माथा रखकर बैठा रहता है। बहुव्यापक सर्दी रोगमें मस्तिष्ककी जड़ता (कास्टि, फास)। सरमें चक्कर और सर-दर्द (बेल, कैल्के, नक्स-वोम, फास, साइलि), घटना=किसी चीजको ओर टकटकी लगाकर देखते रहनेपर (टेरिण्टियुला) और जब रोगी किसी एक विषयकी चिन्तामें निमग्न रहता है (सर-दर्दके विषयमें सोचनेपर=साइक्यूटा, सर दर्दके विषयमें मन लगा रखनेपर ५ पेलेड, अन्यमनस्क रहनेपर घटना=मार्क-प्रोटो। हेमन्त

गर्म और पलकें लाल हो जाती हैं और उसमें जलन हुआ करती है। (५) जिह्वामूलके दोनों पार्श्वके दोनों गह्वर और कण्ठमें बहुत सुखापन मालूम होना। (६) कण्ठमें ऐसा मालूम होता है, मानो एक पपड़ी या छाल झूल रही है और रोगीको ऐसा मालूम होता है कि वह जो कुछ निगलता है, वह मानो उसी गल्क या छालपरसे जा रहा है। (७) उप-झिल्ली प्रदाह या गल ग्रन्थि प्रदाह, ठण्ढा पानी आदि पीनेमें बहुत तकलीफ होती है, पर गर्म चीज़ बहुत सहजमें निगल सकता है, गलेमें सुई गड़नेकी तरह दर्द, लक्षण आदि कण्ठके भीतरसे बाईं ओरसे दाहिने पार्श्वपर चले जाते हैं। (८) बच्चोंकी कृमिकी वजहसे बीमारी। (९) पेशी और अङ्गोंका स्पन्दन, निस्पन्द वायु प्रभृति स्नायविक रोग आदि, कृमिकी वजहसे। (१०) शरीरकी त्वचा पार्च मेण्ट कागजकी तरह सूखी और कोमलता-रहित। गोरे-केश और गोरी-कान्तिवाले मनुष्य, जिनके पेशिक विधान बहुत चीण और शिथिल हो पड़े हैं, उनपर ही इसका प्रयोग होता है। इन रोगियोंको ठण्ढी हवा या शीत बिल कुल ही सहन नहीं होता है। सर्दी लगते ही वह नाक और गलेमें घर बना लेती है। गर्म पीनेकी चीजें रोगीको बहुत प्रिय मालूम होती हैं। माथे को केशसे ढकी त्वचाके ऊपर दुर्दमनीय खुजली इसका एक सिद्धि-प्रद लक्षण है। रोगी सर खुजलाता खुजलाता खून निकाल डालता है। ऐसा मालूम होता है, मानो केशकी जड़में असंख्य कीड़े हैं और इसी वजहसे लगातार खुजलाया करता है (पहले यह कीट-नाशक रूपमें व्यवहृत होता था) "सवेरे उठनेपर सरमें चक्कर आना" यह भी सेबाडिलाका निर्णायक लक्षण है। रोगी को ऐसा मालूम होता है, मानो उसके चारों ओरकी सभी चीजें घूम रही हैं, या हरेक चीज दूसरी चीजके चारों ओर घूम रही है।

## लक्षणावली ।

**मन**।—डरपोक स्वभाव, सहजमें ही डर जाता है। मानसिक बेचैनी और चञ्चलता। यदि कोई कुछ बोलता है, तो रोगी चौंक उठता है। भ्रान्त विश्वास, रोगीको ऐसा मालूम होता है कि उसके प्रत्यङ्ग आदि दुर्बल, अस्थि सार हो गये हैं, अपनी आँखसे देखनेपर भी विश्वास नहीं होता। रोगीको ऐसा विश्वास रहता है कि उसे कोई सांघातिक कण्ठ-रोग हो गया है और इसीसे मृत्यु होगी (मानो उसके दाहिने अङ्गसे बायाँ अङ्ग छोटा हो गया है=

सिनेमोम ;—मानो उसको देह खर्व है=लैका केन—मानो उसकी देह काँचकी बनी और टूट जानेवाली है=थूजा, मानो बहुत क्षुद्र देह है=प्लेटि,—समूची देह छोटी हो गयी है=ऐगार—मानो उसमें सभी रोग है=अरम-म्यू,—मानो उसकी बीमारी अब अच्छी न होगी=ऐ-नाई, आर्जेण्ट-नाई, आर्स, लैक-कैन, लिलियम-टाई, मिडोरिन, सोरिन, सेबाड, सिफिलिन)। सोचनेपर सरमें दर्द पैदा हो जाता है और नींद आने लगती है। (सर दर्द पैदा हो जाता है=आर्जेण्ट-नाई, कैल्के, कैल्के-फास, काफिया, लिसिन, पेरिस, सिनेपिस-नाई, स्पाइजिलिया—नींद आती है=ऐसिड-फास, नक्स-मस), कोई बात पूछनेपर जवाब नहीं देता, बेहोशकी तरह पड़ा रहता है और एकाएक खाटसे उछल पड़ता है और पागलकी तरह घरमें दौड़ने लगता है। सविराम ज्वरमें प्रलाप पैदा हो जाता है (आर्स, पीडो)। उन्माद—रोगी उन्मत्त हो उठता है और तभी शान्त होता है, जब माथा ठण्डे पानीसे धोया जाता है। उदरके गभीरतम प्रदेशमें उत्तेजनासे पैदा हुआ विषाद। रोगिनीके डरनेपर उसे मूर्च्छा वायुका प्रकोप पैदा हो जाता है। रोगिनीका यदि पेट फूलता है, तो समझती है कि गर्भ रह गया है (ऋतुके पहले ऐसा मनमें आनेपर=इग्ने—मानो उसको शीघ्र ही एक नीली आँखवाली सन्तान होगी—वेरेट)।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना—दृष्टिके सामने अँधेरा छा जाता है (फेरम, मार्क, ऐनाक, काफिया, लेक्टियुका वाई, सेबाड़ना) और रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो मूर्च्छित हो जायगा। मानो सभी चीजें घूम रही हैं (साइक्लेम, नेट्र-म्यू, ऐल्यू, ब्राई, लाई),—विशेषकर आसनसे उठनेके समय। खड़े रहनेकी अवस्थाकी अपेक्षा बैठी अवस्थामें सरमें चक्कर ज्यादा मालूम होना (पल्स, कार्बो-वेज, ऐसिड-कार्बोल), मिचलीके साथ सरमें चक्कर,—किसी चीजपर माथा रखनेपर घटा मालूम होता है। सवेरे सोकर उठनेके समय (नेट-म्यू), मूर्च्छा न आये इसलिये रोगी दिन-भर टेबलपर माथा रखकर बैठा रहता है। बहुव्यापक सर्दी रोगमें मस्तिष्ककी जड़ता (कास्टि, फास)। घटना=सरमें चक्कर और सर-दर्द (बेल, कैल्के, नक्स-वोम, फास, साइलि), घटना=किसी चीजकी ओर टकटकी लगाकर देखते रहनेपर (टेरेण्टियुला) और जब रोगी किसी एक विषयकी चिन्तामें निमग्न रहता है (सर-दर्दके विषयमें सोचनेपर=साइक्यूटा, सर दर्दके विषयमें मन लगा रखनेपर एकदम घटना=पैलेड, अन्यमनस्क रहनेपर घटना=मार्क प्रोटो। हेमन्त ऋतुकी सर्दी रोगमें

ऐसा अनुभव होना मानो माथा कसा जा रहा है विशेषकर ललाट और कनपटी। कनपटीमें सुई गड़नेकी तरह दर्द ( फेरमो, ग्लोन, गुयायेक, पलस ) चलनेपर सर दर्द पैदा हो जाना, घरमें प्रवेश करनेपर माथेमें दाहिने पार्श्वसे दोनों कनपटीमें मानो मरोड़ खा रहा है या रुक् घुस रहा है इस तरहकी तकलीफ। सोनेपर यह दर्द समूचे माथेमें अनुभव होता है, रोज इसी ढङ्गका दर्द पैदा हो जाता है। पट क्रिमिकी वजहसे अधकपारी या शिरार्द्ध-शूल सर दर्द,—बहुत अधिक चिन्ता ( काफिया, आर्जेण्ट ), या किसी विषयकी जी लगाकर आलोचना करनेपर ( इग्ने )। मानसिक परिश्रम करनेपर सर-दर्द बढ़ जाता है और नींद आने लगती है। नयी सर्दी रोगमें बुद्धि विलोप कर देनेवाला सर दर्द,—माथेकी त्वचामें खुजली और जलन हुआ करती है और सारे शरीरमें उत्ताप पैदा हो जाता है, दोपहरकी पहले बढ़ना। नाक रुकनेके साथ सर दर्द = ग्रेफ, चायना, नक्स,—विलुप्त श्लेष्मा-स्राव और उन्मत्त करनेवाला सर दर्द = बेल,—बच्चोंका = सेङ्गियु, नाक और आँखसे पानीकी तरह श्लेष्मा-स्राव = सिपि, इयुफ्रे—नाकसे सर्दी निकलनेके पहले = स्टिक्टा ) माथेकी केशोंसे ढकी त्वचा और ललाटमें हमेशा जलन और कुटकुटी तथा सुरसुरी हुआ करती है,—खुजलानेपर बढ़ना—रोगी खुजला खुजलाकर खून निकाल देता है, ऐसी सुरसुरी मालूम होती है, मानो अनगिनती जूँ रेंग रही है। चलनेके समय माथेमें पसीना होनेपर बढ़ना।

**आँख।**—बहुत ज्यादा आँसूका स्राव,—वायुसेवनके लिये चलनेके समय ( इयुफ्रे, नेट्र-म्यू, साइलिसिया ), रोशनीकी ओर देखनेपर ( क्रियो, मैग-म्यू ) हँसनेपर ( कैल्के-फास ), खाँसनेपर ( नेट्र-म्यू, ऐगार, इयुपेटोर-पार्फोल, फाइटो, स्किला ) या जम्हाई आनेपर ( केलि-कार्ब, कैल्के-फास, स्टैफाई, इग्ने ) चक्षुगोलकपर दबाव मालूम होना, विशेषकर ऊपरकी ओर देखनेपर ( किसी ओर एकाग्र दृष्टिसे देखनेपर = नेट्र-म्यू )। सर्दी ज्वर रोगमें पलकोंके किनारे सब लाल ( आर्स, आर्जेण्ट-नाइ, कोना, केलि-बाई, केलि कार्ब, लिलियम-टाई )। दोनों आँखें पीले घेरेसे घिरे ( सिना, चायना, फेरम, जेल्स, इग्ने, लाइ, कैल्के )।

**कान।**—श्रवण शक्तिका घट जाना। बाएँ कानमें सुई गड़नेकी तरह भयानक दर्द ( ऐगार, कार्बोन सल्फ, फार्मिका )। कानमें खुजली और चिलक

मारनेकी तरह दर्द। कृमिकी वजहसे वायुशूल। ऐसा बहरापन मानो रन्ध्र का मुँह एक पर्देसे रुका है।

**नाक।**—हेमन्त ऋतुकी सर्दीमें या बहुव्यापक सर्दी ज्वरमें प्रबल आक्षेपिक छींक और नाकसे लगातार पानीकी तरह श्लेष्माका स्राव हुआ करता है। कभी बायाँ और कभी दाहिना छेद रुक जाया करता है और बड़े कष्टसे श्वास प्रश्वास कार्य करना पड़ता है, श्वास प्रश्वासके समय नाकमें सों सों शब्द होता है। दोनों रन्ध्रमें बहुत खुजली, दोनों नासापुटोंपर बहुत ही आराम देनेवाली खुजली पैदा हो जाया करती है ( कार्ब्बि, सिना, साइलि, सल्फ, टियुबर्क्युलिनम ), पियाजकी गन्ध असह्य मालूम होती है ( तेज गन्धसे सरमें चक्कर आना और मूर्च्छा आनेका उपक्रम हो जाता है=नक्स, फास—फूल की गन्ध सहन नहीं कर सकता=ग्रैफ,—तेज गन्धसे सर दर्द=ऐनाक,—किसी तरहकी दुर्गन्ध सहन नहीं होती=पैरिस, तम्बाकूकी गन्ध सहन नहीं होती=बेल, इग्ने, नक्स ), छुछून्दरकी गन्ध असह्य मालूम होती है ( मछलीकी गन्ध से मिचली पैदा हो जाया करती है और मूर्च्छा आ जाना चाहती है=कोलचि) नाकके भीतरका ऊपरी अंश इतना सूखा मालूम होता है कि उसकी वजह से रोगीको तकलीफ मालूम होती है। सर्दी न रहनेपर भी कभी कभी छींक आनेपर नाकके भीतरसे सफेद रङ्गका स्वच्छ श्लेष्मा निकलता है। पिछले छेद से कण्ठमें बूंद बूंद खून गिरता है और वह खून फिर बलगमके साथ निकलता है। नये सर्दी रोगमें रोगीका चेहरा गर्म ( नक्स वोम ) और आंख तथा पलक लाल दिखाई देती है और जलन हुआ करती है ( नेट्र-म्यू )।

**मुख-विवर।**—पूरी तरहसे मुँह फाड़नेपर दोनों हनु सन्धियाँ खूब कट कट किया करती हैं या कड़ाकसे आवाज ही उठती है। दन्त क्षय रोग ( क्रियो, कैल्के, फास, ऐ-फ्लु, स्टैफाई, सिपिया )। मसूड़े पोले ( क्रियो, मर्क्य )। मुँहका भीतरी भाग और जीभ ऐसा मालूम होता है, मानो दग्ध हो गयी हैं और उसकी त्वचा क्षय हो गयी है ( बेञ्जिविन, लौरोसिर )। मुँह में कोई गर्म चीज नहीं ले सकता। जीभपर मानो असंख्य फोड़े निकले हैं—ऐसी ही जखम-भरी मालूम होती है ( रास, सिस्टस, ऐ-म्य, ऐ-आर्सेन, सिपि, साइलि, सिनैप, टेरिव, चिमैफिल-आम्बेल )। जीभका अगला भाग ऐसा अनुभूत होता है, मानो त्वचा क्षय हो गयी है और कुटकुटाहट हुआ करती है

( इस्क्लू-हिप, थूजा )। जीभका अगला भाग नीला ( ऐसिड टार्ट, डिजिट, कार्बो-वेज, प्लैट )। परिपाक शक्तिका विकार बतानेवाली जीभ विशेषकर जीभके बीचका अंश और पिछला भाग पीली आभा लिये और गाढ़े मैलसे ढका रहता है ( नेजा )। मुख-विवर बहुत सूखा पर प्यासका न रहना ( सिपा, लैक-कैन, पल्स, स्ट्रेमोन, डालका, इयुफ्रे, गुयारिया, सैम्बियु )। मुँहमें कुछ मीठा स्वाद और बहुत ज्यादा माडकी तरह लार सञ्चय होती है।

**गला ।**—जीह्वामूलके बगलवाले दोनों गह्वर और कण्ठ बहुत सूखा मालूम होता है ( ऐना-गैल, आर्स, सिपा, जेल्स, हायो, मेजेर, फाइटो, स्टिक्टा)। कण्ठमें ऐसा मालूम होता है, मानो एक सूतेका टुकड़ा या डोरी झूल रही है ( वेलिरियाना ) या गलनली ऐसी संकुचित मालूम होती है, मानो एक सूतेसे बँधी है या ऐसा मालूम होता हैं, कि कोई पेशी सङ्कोचक दवा सेवन की गयी है। बहुव्यापक सर्दी रोगमें। घूंट लेनेपर ऐसा मालूम होता है मानो कण्ठमें एक कील या ठेपी अड़ी हुई है ( सिपिया ) या मानो कण्ठके भीतरका कोई अंग फूल गया है ( नक्स-वोम )। इसी तरहका व्याघात मालूम होता है। गलेमें ऐसा मालूम होता है, मानो एक छाल या पपड़ी झूल रही है ( पैलेड ) और जो कुछ निगला जाता है, वह उसी छालके ऊपरसे जाता है, मानो उपजिह्वा लटक गयी है। गलेके जखमकी बीमारीमें रोगी जीभ बाहर नहीं निकाल सकता, गलक्षत रोगमें मुँहमें कोई ठण्डी चीज़ लेनेपर बहुत तकलीफ मालूम होती है। जीभसे लेकर गलेतक दर्द। कोई चीज़ निगलना बहुत ही कष्टकर। गलनलीका उपझिल्ली-प्रदाह या गलग्रन्थि-प्रदाह रोगमें रोगी गर्म चीज बड़े सहजमें निगल सकता है, कण्ठमें सुई गड़नेकी तरह दर्द मालूम होता है, इसके सभी कण्ठ-लक्षण बाएँ पार्श्वमें पैदा होते हैं ( लेक-कैन, लैकेसिस, परन्तु लेकेसिसमें गर्म चीज छू जानेपर तकलीफ बढ़ जाती है, "लेक-कैनाइनम" में भी ठण्डा पानी छू जानेपर कण्ठके लक्षण थोड़ी देरके लिये घट जाते हैं ) कण्ठमें बहुत ज्यादा परिमाणमें गाढ़ा गोंदकी तरह बलगम इकट्ठा होता है और रोगी उसे बार बार निकालनेकी चेष्टा करता हैं ( काल्हि, आर्जेण्ट-नाई, सिपा, केलि-बाई, फाइटो, लिसिन, नेट्र-कार्ब, [illegible] गले[illegible] तरह दर्द,—केवल निगलनेके समय ( बाई, सु[illegible] गल-ग्रन्थियाँ फूली और प्रदाह-भरी हो जाती [illegible] क्रम हो जाता है पहले बाईं, फिर [illegible]

लेक-कैन, ब्रम)। नयी सर्दीके बाद गल ग्रन्थिका प्रदाह, रोगवाली ग्रन्थिमें पीब पैदा हो जाता है (जल्दी जल्दी पकानेके लिये "हिपर" बेल्लिविन" का प्रयोग करना चाहिये), दाहिनी ग्रन्थि फूली और कड़ी रह जाती है। बार बार घूट लेनेकी इच्छा, परन्तु उससे कण्ठमें इतनी अधिक छेदनेकी तरह तकलीफ अनुभव होती है, कि रोगीका शरीर चक्कर खाया करता है, यन्त्रणाकी वजहसे रोगी लार निगल नहीं सकता, बार बार थूकता है।

**पाकस्थली**।—रोगी सभी तरहके खाद्य विशेषकर खट्टी चीजपर अनिच्छा प्रकट करता है। गर्भवती स्त्रियाँ सभी द्रव्योंपर अरुचि प्रकट करती है परन्तु एक ग्रास खा लेनेपर फिर अरुचि नहीं रह जाती, खूब पेट भर खाती हैं। राक्षसकी तरह भूख, मीठा और श्वेतसारमय पदार्थपर विशेष आग्रह दिखाता है पर कुछ देर बाद मद्य, मांस और खट्टी चीजपर अरुचि प्रकट करता है। गलक्षत रोगमें रोगी गर्म पानीय पदार्थों के प्रति बहुत अनुराग दिखाता है और उसे बहुत प्यास लगा करती है—खासकर तीसरे पहरके समय। मुँहमें बहुत पानी भर आया करता है। पाकाशयसे गलेमें गरमी चढ़ती है, रोगीकी देह जितनी गर्म रहती है, उसके मुँहमें सञ्चित लार उतनी गर्म नहीं रहती। जाड़ा पैदा होनेके समय मिचली मालूम होती है, गलेमें खायी चीजें चढ़ आती हैं और सविराम ज्वरमें बार बार ओकाई आया करती है, डकारके साथ कड़वा स्वादका स्लेष्मा आता है और इसी कारणसे बहुत देरतक मुँहका स्वाद कड़वा रह जाता है। पित्त-वमन,-हूप खाँसी रोगमें खाँसते खाँसते पित्त वमन हो जाता है (इपिक, मिफाइटिस, ड्रोसेरा)। वमनके समय केंचुआ भी निकलता है (सिना, बेल्लिविन, सिकेलि), गलेमें ऐसा अनुभव होता है, कि कुछ अड़ा है, जभी तभी मिचली होती है और ओकाई आया करती है। पाकस्थलीमें सर्दी मालूम होना (कैम्फो कैप्सि, चायना, नेट्र-म्यू, टैबाक)। पाकस्थली खाली मालूम होती है (एसिट-एसिड, सिपा डिजिट, पोडो, इग्ने, मार्क, फास, सिपिया, सल्फ, टैबाक जिकम)। श्वासाल्पता और सूखी खाँसीके साथ पाकस्थलीकी पेशियोंका सिकुड़ना और फैलना (काक्यु, कोना, क्यूप्रम, वेरेट-विर)। प्यास न रहना और केवल सध्याके समय ठण्ढे पानीकी प्यास। पाकस्थली फूल उठती है और उसमें बहुत बेचैन कर देनेवाला दबाव मालूम होता है। पाकाशयके बाएँ पार्श्वमें पीठकी ओर धक धक किया करता है। अन्ननली और पाकाशयमें जलन

मालूम होती है, ओकाई आती है, उदरमें छेदनेकी तरह दर्द होता है और पतले दस्त आया करते हैं, स्नायविक सुस्ती मालूम होती है और शरीरकी जगह जगहकी पेशियाँ फड़का करती हैं। चलनेके समय पाकस्थली में ऐसा दर्द होता है, मानो त्वचा क्षय हो गयी है और जलन मालूम हुआ करती है। मिचलीके साथ ओकाई और शरीरमें सिहरावन मालूम होना। भोजनके बाद घटना ( ब्रोमियम, केलि-बाई, लोबेन, सेङ्गिविन, स्पाइजि, सिनेपिस, —भोजनके बाद घटता है पर तुरन्त फिर पैदा हो जाता है=बाइवर्नम-ओप्यु )। भ्रम कल्पना,—रोगीको ऐसा मालूम होता है मानो उसके पाकाशयका सब भीतरी अंश क्षय हो गया है।

**अंत्राशय।**—कोखमें सुई गड़नेकी तरह दर्द ( चेलिडो, ग्रेफ, लाई, सिनिशियो )। यकृत प्रदेशमें मानो खोंचा मारता है या जकड़ जाता है—ऐसा अनुभव होना ( ऐनाम्नि, कार्डुयस-मेरी ) और दबानेपर त्वचा क्षय हो जानेकी तरह अनुभव होता है। अन्त्रशूलकी तरह यंत्रणा,—मानो कृमिकी वजहसे है या कृमिके कारण उत्पन्न हो गयी है ( सिना, साइक्यूटा, फिलिक्स, मार्क, वेलिरियाना )। उदरमें ऐसा मालूम होता है मानो एक गोला लुढ़क रहा है और चक्कर मार रहा है। उदरका बायां पार्श्व इस तरह जकड़ जाता है और वहा जलन होती है, कि रोगी तकलीफ घटनेकी आशामें बाईं ओर टेढ़ा हो जाता है ( बार्बारिस ) उदरमें मानों एक खूनका गोला बड़े वेगसे घूम फिर रहा है—ऐसा अनुभव होना ( लैकेसिस ,—उदरमें मानो एक जीव हिलता है—ऐग्डो, कैल्के-फास, क्रोकस , सेबाइना , थूजा )—रोगी तकलीफसे चिल्ला उठता है। जोरसे पाखाना लगता है और आँतोंमें गड़गड़ाहट होती है—कृमि रहनेकी वजहसे। उदरमें मानों छुरीसे काटा जा रहा है, पेट इस तरह गड़गड़ाता है मानो खाली हैं। पेटमें कों कों शब्द होता है, मानो उदरमें मेंढक बोल रहा है ( कोलोसिन्थ, ग्रेफा, लाई, थूजा )। नाभि-प्रदेशमें जलन होती है,—मानों ठेलता है और घिरनी की तरह चक्कर खाता है। ऐसा अनुभव मानो उदर भीतरकी ओर धसा या घुसा जाता है ( ऐसिड-ऐसेट,—मानो मेरुदण्डकी ओर खिंचता है=प्लैन, टैबाक, पोडो, ओपि—सांस लेनेके समय धस जाता है और सांस छोड़नेके समय फूल उठता है=आर्जेण्ट-नाई )।

**मलान्त्र और मल।**—उदरमें ऐसी आवाज होती है, मानो मेंढक बोल रहा है, इसके साथ ही जोरका पाखाना लग आता है, पाखाने जाकर

बहुत देरतक बैठे रहनेके बाद बहुत ज्यादा परिमाणमें वायु निकला करता है और इसके बाद ही बहुत-सा पाखाना होता है, फिर उदरमें जलन हुआ करती है और खून मिला मल निकलता है। उदरामय—मल भूरा और सड़नेकी क्रियासे उत्पन्न, पानीमें तैरा करता है। या मल पानीकी तरह और खून तथा गोंदकी तरह पदार्थ मिला। पाखाना होनेपर मलाद्वरमें जलन मालूम होती है ( ऐ-नाई, आर्स, हाइड्रैस्ट, इग्ने, रेटान )। ऐसा अनुभव होता है मानो मलद्वारमें कीड़े रेंग रहे हैं, कृमि लक्षण ( सिना, साइलिसिया, स्पाइजिलिया, स्टैनम )। मलके साथ चिपटी और सूतकी तरह कृमि और छोटी कृमि निकलती है ( ऐरिक्लपियस-टियु, ऐसेरम, आर्टिमि-वाल, कैल्के, सिपा, चैलिडो, चिनापोड, साइक्यूटा, सिना, चायना, डलिमस, इयुफोर्बिया-कोरी, फिलिक्स मास, मार्क, साइलि, स्पाइजि, स्टैनम, सल्फ, टेरिब, वैलिरी )। बड़े कष्टसे मल निकलता है। उदरमें बहुत जलन मालूम होती है और ऐसा मालूम होता है, मानो उदरमें कोई सजीव पदार्थ है ( एरण्डो, कैल्के-फास, कानवेलेरिया, क्रोकस, कुरारि, साइक्लेमेन,—माथेमें मानो कोई सजीव पदार्थ हिलता है ( पेट्रोल, साइलि,—मानो पाकाशयमें कुछ हिलता है= थियोनैस्स )।

**पेशाब और जननेन्द्रिय**।—भ्रान्त विश्वास, रोगीको ऐसा मालूम होता है, कि उसका मुष्क बहुत फूल गया है। पेशाबका प्रबल वेग,—विशेषकर संध्याके समय ( बैल, लाई, पल्स, सल्फ ) पेशाब गदला, कीचके पानीकी तरह ( कैलोकार्ब नेट्र-म्यू, रास ) पेशाबके समय मूत्रमार्गमें जलन होती है ( नेट-कार्ब, टेरिब, क्लिमेट, क्यु,पेट, जेल्स, स्टेफाई, थूजा, मानो आग छू गयी है इसी ढंगकी जलन मालूम होती हैं और लिङ्गोद्रेक हुआ करता है =फाइडा )। अनजानमें रेतस्खलन या स्वप्न-दोष,—शिश्न शिथिल और निचला पेर बहुत चीण मालूम होता है ( डायस्की,—कमर बहुत चीण मालूम होती है और दोनों पैर काँपा करते हैं=नेट्र-फास ) शिश्न-शिथिल और कामोद्दीपक सपने तथा वीर्य स्खलन, वीर्य-स्खलनके बाद लिङ्गोच्छ्वासके समय बहुत यन्त्रणा और असम्भव आलस्य मालूम होता है। बालिका या रमणियोंकी कृमिकी खुजलीके कारण कामोन्माद ( कैलेडि )। डिम्बाधार-प्रदाह। डिम्बा धारमें ऐसा दर्द मानो छुरी मारी जा रही है ( एपिस, कोलोसिन्थ, आर्जेण्ट नाई, आस्टिलेगो, थूजा )। ऋतु—बहुत देरसे होता है, आसंब-

स्रावके कई दिन पहले जरायु आदिमें बहुत ही दर्द पैदा करनेवाली नीचेकी ओर खींचन मालूम होती है; रह रह कर आर्त्तव हुआ करता है (पल्स, काक्यु, लैक-कैन, वाईवर्नम)। अनियमित स्राव,—कभी प्रबल,—कभी क्षीण भावसे हुआ करता है। गर्भावस्थामें मिचली, वमन आदि पाकाशयकी बीमारियाँ। (टैबाक, कैड्मियम)।

**श्वासयन्त्र**।—श्वासनलीको दबानेपर उसके भीतर जखमकी तरह अनुभव होता है (आर्स, लैक-कैन, लैके)। कण्ठनलीका छेद बहुत सङ्कीर्ण अनुभव होता है (लोबेल-इन)। पाकाशयशूल रोगमें श्वासकी कमी और सूखी खाँसी। ज्वरमें रोगी उद्विग्न हो पड़ता है और उसकी छातीमें दबाव मालूम होता है। नाकके पिछले छेदसे कण्ठमें खून गिरता है और खाँसनेपर वह बलगमके साथ निकलता है। खाँसी गलेमें खखड़ापनकी वजहसे, विशेषकर बच्चोंको खाँसनेपर आँखसे पानी भर आता है (नेट्र-म्यू, स्क्विला), कम्पके समय और विज्वर अवस्थामें सूखी खाँसी आया करती है (कम्पके समय=ब्राई, रास, सोरिन, सैम्बियु, साइमेक्स)—विज्वरावस्थामें=सिना, ड्रोसेरा, इयुपेट-पर्फोलि)। सूखी खाँसी रोगमें पसीना निकलना और आँखसे आँसुओंका स्राव। खाँसते खाँसते वमन हो जाता है। ब्रह्मतालुमें बेधनेकी तरह सङ्घात मालूम होता है और पेटमें दर्द हुआ करता है, सोते ही खाँसी पैदा हो जाया करती है (हायो, कास्टि, कोना, क्रोटोन, ड्रोसेरा, पल्स,—बाईं करवट सोनेपर=लाई, पेरिस, फास, हायो) भयङ्कर खाँसी और खून मिला बलगम, सर्दी लगनेपर खाँसीका बढ़ना (डालका, नक्स-मस) या शरीर ठण्डा होनेपर (कास्टि, हिपर, केलि-कार्ब, रास-टक्स, साइलि, स्क्विला),—सोते ही, रोज एक ही समय या अमावस्या और पूर्णिमाके समय खाँसीका प्रचण्ड प्रकोप हो जाता है (पूर्णिमाके दिन वृद्धि—साइलिसिया)। बलगम गाढ़ा गोंदकी तरह और पीले रङ्गके श्लेष्मासे भरा और एक तरहकी घृणा पैदा करनेवाली मिठास लिये, या चमकीले लाल रङ्गके खूनसे भरा (ऐकोन, फेरम-फास, नक्स-वोम)—विशेषकर सोनेपर, बहुव्यापक सर्दी ज्वर रोगमें।

**वक्ष**।—विज्वरावस्थामें वक्षमें दर्द, विशेषकर साँस लेनेके समय (ऐकोन, बोरेक्स, ब्राई, केलि कार्ब, लाई, फास, रैनान बल्बो) और खाँसनेपर (बेल, बोरक्स, ब्राई, ड्रोसेरा, आयोड, मार्क, स्क्विला, श्वास लेनेके समय और

खाँसनेपर=बोरेक्स, ब्राई, स्विला, कैलि-कार्ब ,—इसलिये रोगी सो या करवट लेकर सो नही सकता )। फुस्फुसावरणी प्रदाह। प्रत्यङ्ग आदिका हिला न सकना और सुस्ती मालूम होती है ( इसके फुसफुसावरण प्रदाहमें प्रदाहसे पैदा हुआ ज्वर या प्यास नही रहती , रोगीको केवल सर्दी मालूम हुआ करती है और कभी कभी शरीरपर जगह जगह गर्म उत्ताप पैदा हो जाता है )। दाहिने कंधे से वक्षके भीतरी भागतक फैल जानेवाला दर्द, मानो यह अंग एक बन्धनसे कसकर बँधा हुआ है और इसी वजहसे रक्त सञ्चालन क्रिया रुक गयी है, पोशाक ढीली या उतार देनेपर भी आराम नही मिलता , घरके बाहरकी हवा लगनेपर और भी बढ जाता है।

**प्रत्यंग आदि**।—मेरु-मज्जापर रोगका आक्रमण होता है , अनजान में रेतस्खलन होनेपर दोनों पैरोंमें बहुत कमजोरी अनुभव होती है। मेरुदण्ड और नितम्ब प्रदेशमें ऐसा दर्द मालूम होता है, मानो चोट लग गई है। कांख ( बगल ) में पसीना होना ( सीड्रन, सिपा, केली-कार्ब, नेट्रम-म्यू, पेट्रोल ) बाहु और हाथका सन्दन और दोनों पैरोंमें अकडन हुआ करती है। दोनों बाहुओंकी पेशीमें सुई गडनेकी तरह दर्द ( कैल्क, क्यूप्रम, रैनान-कुलबो )। क्रमिकी वजहसे स्नायविक लक्षण, जैसे—पेशियोंका फडकना, आक्षेप और काँपना , निस्पन्द वायु रोग इत्यादि ( सिना, सोरिन )। बाहु और हाथके ऊपर लाल बिन्दु और रेखा पैदा हो जाती है। लिखनेके समय हाथका फडकना, विशेष कर ब्रजोका ( ऐसिड-कार्बोलिक, सिङ्कोना, जिङ्क-सल्फ, जिङ्कम , सवेरे लिखनेके समय—कैलि-कार्ब , किसीके सामने यदि लिखना पडता है, या यदि ऐसा मालूम होता है कि कोई देख रहा है—इग्ने , जोरसे लिखनेपर घटता है=फेरम )। हाथका नख मोटा ( ग्रेफ ) और फटा। ( ऐसिट-फ्लूओ, नेट्र म्यू, साइलिसिया )। सभी अङ्गोंमें भार और थकावट मालूम होती है—संध्याके समय यह भाव इतना बढ जाता है, कि रोगीको बाध्य होकर सो जाना पडता है। निचला पेर फूल उठता है और तलवेमें इतना दर्द होता है कि चलनेके समय तेज़ कङ्कड गडनेकी तरह अनुभव होता है। तलवे में बहुत ज्यादा पसीना होना।

**सार्वाङ्गिक**।—सविराम ज्वर रोगमें बहुत कमजोरी अनुभव होती है। फुसफुसावरण प्रदाहमें रोगी इतनी कमजोरी अनुभव करता है, कि हाथ

हिला नहीं सकता। रोगिनी यदि डर जाती है तो मूर्च्छा वायु या हिस्टी-या पैदा हो जाता है। इसिसे पैदा हुई नाना प्रकारकी बीमारियाँ जैसे—अङ्गोंका सिकुड़ना और फैलना, आक्षेपिक स्पन्दन, निस्पन्द वायु रोग इति पैदा हो जाना। प्रकोप आदि ठीक समयपर पैदा होते हैं। कितने लक्षण प्रति सप्ताह अथवा दो या चार सप्ताहका अन्तर देकर और अमावस्या तथा पूर्णिमाके समय पैदा होते और बढ़ जाया करते हैं। इसि-स्त बच्चोंकी बीमारियाँ। शरीरमें जगह जगह टपक अनुभव होती है, सन्ध्यामें नींद आती है, विश्रामके समय पूर्वाह्न या आधी रातके पहले तक-लीफ बढ़ जाती है। देह या रोगी अङ्ग हिलानेपर, गर्म प्रयोगसे या शरीर गर्म होनेपर या सेंकनेपर और कोई चीज़ निगलनेके समय उपशम मालूम होता है। अस्थिगत वेदना, मानो हड्डीके भीतरी भागमें विशेषकर सन्धिमें कोई अस्त्रसे छेद रहा है या चबा रहा है ( अस्थिके ऊपर ऐसा ही अनुभव होनेपर =ऐ-फास, रास-टक्स )—ऐसी यन्त्रणा, वृद्धि छूनेपर, उपशम रोगवाला अङ्ग हिलानेपर। रोगी खड़े होनेवाली अवस्थामें या चलनेके समयकी अपेक्षा सोये रहनेपर अच्छा रहता है, निर्मल वायु लगनेपर आराम मालूम होता है। ठण्डी हवा बिलकुल ही सहन नहीं होती, इससे बेचैनी और तकलीफ बढ़ जाती है। कितने ही लक्षण दाहिने पार्श्वसे बायें पार्श्वपर चले जाते हैं ( लाई, पोडो ), सर्दी, पैरसे माथेकी ओर चली जाती है।

**त्वचा।**—शरीरकी त्वचा पार्चमेण्ट कागजकी तरह सूखी ( बहुव्यापक सर्दीमें बोखार होनेपर आर्स, कैम्फो, क्रोटेलस, क्षय कास रोगमें=मार्क-कोर, हृदावरण प्रदाहमें=कोलचि—अन्त्रावरण प्रदाहमें=क्रोटेलस )। शरीरमें जगह जगह लाल बिन्दु और रेखाएँ सब पैदा हो जाती हैं।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—शीतावस्थामें प्यास नहीं रहती। तीसरे पहर या संध्याके समय और रोज एक ही समय जाड़ा मालूम होता है, कितनी ही बार शीतके बाद ज्वर नहीं रहता। उत्तापकी अपेक्षा शीतकी प्रधानता दिखाई देती है, विशेषकर दोनों पैर और चेहरेमें। संध्याके समयका ज्वर, हाथ पैर ठण्ढे पर चेहरेपर जलन करनेवाला उत्ताप पैदा हो जाता है। पाँच बजनेके समय तेज जाड़ा मालूम होता है, मानो शरीरपर किसीने ठण्ढा पानी ढाल दिया ( ऐण्टि-टार्ट, रास्टक्स )। आगके पास या धूपमें बैठनेपर घटता है ( इग्नेशिया )। रह रहकर ज्वरके ऊपर कम्पका प्रकोप पैदा हो

जाता है और वह तुरन्त घट जाता है ( नक्स-मस )। शीत निम्नाङ्गसे माथेको ओर जाता है ( ऊपरसे नीचे=वेरेट )। शीतावस्थामें सूखी आक्षेपिक खाँसी हुआ करती है। खाँसनेपर पञ्जरेमें दर्द मालूम होता है। अङ्ग प्रत्यङ्गकी हड्डियोंमें ऐसा दर्द होता है, मानो फट जायगी। जाडा घटते ही प्यास आरम्भ हो जाती है। उत्ताप पैदा होनेके कुछ पहले, गर्म पानीय पीनेके लिये आकांक्षा पैदा हो जाती है ( कैस्कोरिला, सीड्रन )। नये सर्दी रोगमें समूची देह गर्म मालूम होती है। चेहरा और माथेपर ज्यादा गर्मी मालूम होती है। रह रहकर उत्ताप और सिहरावन पर्याय क्रमसे पैदा होती है। बार बार जम्हाई आती है, रोगी बार बार हाथ पैर फैलाता या अङ्गडाई लेता है ( साइमैक्स, चिनिन-सल्फ, रास, सिना ) और प्रलाप बकता है ( पोडो )। पसीना—कितनी ही बार उत्तापावस्थामें ही पसीना हुआ करता है, उत्तापावस्थामें रोगी जल्दी जल्दी साँस लेता है। जरासेमें चौंक उठता है और रोया करता है। पसीना होनेके समय नींद आती है, पसीनेवाली अवस्थाके सिवा और किसी भी अवस्थामें नींद नहीं आती। चेहरेपर गर्म पसीना होता है और शरीरका बाकी अंश ठण्ढा रहता है। पैरके तलवेमें भी पसीना होता है। विज्वरावस्थामें खट्टी डकारें आया करती हैं ( लाई )।

**वृद्धि**।—सोनेके बाद बैठनेपर, उठनेके समय, चलने, टहलने, पसीना होने पर, सवेरे, सन्ध्याके समय, अमावस्या और पूर्णिमामें, शीतल या गर्म पानीय पीनेपर ( पर गलक्षत रोगमें गर्म पानीयसे घटता है ), सर्दी लगनेपर। देह बहुत गर्म होनेपर, मानसिक परिश्रमसे और सोचनेपर या किसी विषयको बहुत मनोयोगसे गौर करनेपर।

**उपशम**।—खुजलानेपर, स्थिर होकर सोनेपर, तीसरे पहर, घरके बाहरकी निर्मल हवा लगनेपर, अङ्गीठीके पास या धूपमें बैठनेपर और रोगी अङ्ग तेजीसे हिलाते रहनेपर।

**सम्बन्ध**।—**प्रतिविष या दोषघ्न**—कोनायम, पल्सेटिला, कैम्फर।

**अनुकूल सम्बन्ध**।—ब्रस, रास, कैल्के, मार्क, नक्स वोम, फास, सिपिया, साइलि, सल्फ, आर्स, बेल, ग्राई। फुसफुसावरण प्रदाहमें इसके बाद ग्राई, रेनान बल्बोके प्रयोगसे विशेष लाभ होता है और ऐकोन और ब्रायोनिया

से कोई लाभ न दिखाई देनेपर सैबाडिलाके प्रयोगसे रोग आराम हो जाया करता है ।

**सदृश ।**—कोलचि, कोलोसिन्थ, नाई, पल्स, वेरेट, वेरेट-विर, एपिस, आर्जेण्ट-नाई, आस्तिलेगो, थूजा, क्रोकस, एरण्डो, कानवेलेरिया, आर्स, सीड्रन, बोराक्स, सिना, स्पाइजि, सादलिसिया, लेकेसिस, लेक-कैन, पोडो ।

**तुलनीय ।**—बाहरी हवामें घटना—पल्स । डिम्बाधार-प्रदाह—कोलोसि । तीसरे पहर ज्वर—लाइकोपोड । मानसिक व्याधि—थूजा । मानसिक परिश्रमका दुष्परिणाम—नक्स वो, पिकरिक-एसिड । पिपासाहीनता मिला ज्वर—पल्स । सवेरे भूख—ऐसिट-फ्लू ड, केल्के, चायना, रास, जिङ्कम । खानेकी चीज देखते ही मिचली—कोलचि, लाइकोपो । आवाजसे सहजमें ही चौंक उठना—बोराक्स । क्रमिके कारण स्नायु रोग—सिना, सीराइन । क्रमिकी वजहसे शिशु-रोग—कीनायम । बाईं ओरसे दाहिनी ओर जाता है—लेकेसि । शरीरके विषयमें भ्रम—बैप्ट ।

**शक्ति ।**— ३ री दशमिकसे २०० शततमिक क्रम ।

**क्रियाका स्थायित्व ।**— एक दिन ।

---

## सैबाल सेरुलेटा ।
## ( SABAL SERULATA )

**दूसरा नाम ।**—सा पैल्मिटो ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—पके फल और बीजसे मूल अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है ;—उपाङ्ग-प्रदाह , दमा , गलनली प्रदाह , दुबलापन , पीठमें दर्द , स्तनकी शीर्णता और प्रदाह , श्वासनली प्रदाह , सर्दी , मूत्राधार प्रदाह , बाधक , मूत्र-कष्ट , अनजानमें पेशाब हो जाना , ग्रन्थियोंकी बीमारी , प्रमेह , सर दर्द , स्वरभङ्ग , आँखकी पुतलीका प्रदाह , स्तनका विकार , सर्दी या स्वरनली प्रदाह , कमर का दर्द , विलम्बसे रज' प्रकाश , स्नायुशूल , सुन्न हो जाना , स्थूलता , डिम्बा-

धार प्रदाह , अन्त्रावर्त्तन प्रदाह , यक्ष्मा , मलान्त्र-प्रदाह , मूत्राधार सुखशायिका ग्रन्थिका बढना और अन्यान्य बीमारियाँ , सूतिका ज्वर विद्यालयके विद्यार्थियों का सर-दर्द , बन्ध्यात्व , अण्डकोषका पतला पड जाना , गलेका जखम , पेशाबका वेग न रोक सकना , जरायुका अपनी जगहसे हटना , जरायुकी बीमारी , जरायुका अर्बुद , हूर खाँसी इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास ।**—रमणियोंके स्तन, जरायु और उससे लगे अन्यान्य यन्त्र और पुरुषोंकी मूत्राशय-सुखशायिका ग्रन्थि—इसकी क्रिया का केन्द्र हैं और माथा, वक्षगह्वर, पाकस्थली, अन्त्राशय, कटि और प्रत्यङ्गादि इसकी क्रियाके परिधि स्वरूप हैं । रमणियोंके स्तनका चय आदि नाना प्रकार के स्तनके रोगमें इसका असाधारण गुण है और उपकार दिखाई देता है । पुरुषका शुक्र-रज्जु सम्बन्धी प्रदाह, सुखशायिका ग्रन्थिके नाना प्रकारके विकार और नाना प्रकारके मूत्ररोग भी इसके विषयके अन्तर्गत हैं । इसके मानसिक लक्षण बहुत कुछ नेट्रम-म्यूरियेटिकम और पल्सेटिलाकी तरह है , सभी रोने और सदा विषाद भावसे भरे रहते हैं , प्रभेद यही है कि पल्सेटिलाकी रोगिनी को समझाने बुझानेसे उसे तृप्ति होती है , नेट्रम म्यूरकी रोगिनीको सान्त्वना देनेपर उसके रोग-लक्षण बढ जाते हैं, पर सेबाल सेरुलेटाकी रोगिनीको समझाने बुझानेपर उसके मानसिक लक्षण तो बढते ही हैं, बल्कि वह भयानक क्रोधित भी हो जाती है । रमणाकाक्षा बहुत बढ जाती है । कहीं कोई घटना न हो, इस भयसे सो नहीं सकती, औंघाती औंघाती इसी भयसे चौंक उठती है । स्तनमें पीब सञ्चय । मानसिक उत्तेजना या स्नायविक अवसादमें या जरायुके विकारकी प्रतिक्षेप क्रियाको वजहसे सर दर्द, बाहरी जननेन्द्रियमें दर्द मालूम होना , मूत्राधार सुखशायिका ग्रन्थिके रोग , आँखका उपतारा-प्रदाह, पेशाबका वेग धारण करनेकी शक्तिका न रहना, वस्तिगह्वरके कोषिक कलाका प्रदाह, अन्त्रावरणी प्रदाह, सूतिका ज्वर जरायु प्रदाह बीजवाहीनली-प्रदाह, डिम्बाधार प्रदाह और अण्डाल्न-पुच्छ प्रदाह और मलान्त्र प्रदाह सबमें इससे बहुत लाभ हुआ करता है । विशेषकर यदि अन्तवाले दोनों रोगोंके साथ, मूत्राधार सुखशायिकाका किसी तरहका विकार मिला रहे । पुराने श्वासनली-प्रदाह रोगमें साथ साथ ग्रस्त करनेवाली प्रबल खाँसीमें, रातमें सोनेके भयसे सवेरे ६ बजेतक और जलीय शीतल वायु लगनेपर या बदलीके दिनों वृद्धि दिखाई देनेपर सेबालसे विशेष लाभ होता है । डिम्बाधार इत्यादिमें उद

मारनेकी तरह दर्द इसका एक प्रकृतिगत क्रिया फल है। इसका दर्द जगह बदला करता हैं और एक जगहसे कितनी ही जगह हट जाता है—तथा ऐंठनकी तरह होता है। विद्यार्थियोंके सर दर्दमें भी यह लाभदायक हुआ करता है।

## लक्षणावली ।

**मन ।**—रोगीके लिये कुछ सोचना बहुत ही कठिन हो जाता है (फास, स्टेफ), जो पढ़ता है, उसे समझ या याद नहीं कर सकता। उत्तेजित और दुःखित स्वभाव, कोई रोगिनीके साथ यदि सहानुभूति दिखाता है, तो उसके मानसिक लक्षण बढ़ जाते हैं (नेट्र-म्यूर) और क्रोध पैदा हो जाया करता है (आर्निका)। दूसरोंके अभाव और शिकायतोंके प्रति ध्यान नहीं देता। (सलफर), रोगी अपनी चिन्ताओंमें ही लगा रहता है, दूसरोंके विषयमें सोचनेका उसे अवसर ही नहीं मिलता। (दूसरोंके स्वास्थ्यके लिये उद्विग्न=कास्टि, काक्युलस) अकेला रहना चाहता है (आर्नि, ऐक्टिया-रेसि, साइक्लेमेन, जेल्स, हायो, आक्सादङ्गोप, थूजा)। हमेशा अपने रोग-लक्षणोंकी चिन्तामें लगा रहता है (ऐ-फास)। अपने रिश्तेदार तथा बन्धुओंसे दूर रह कर अकेला एकान्तमें मरना चाहता है।

**मस्तक ।**—सरमें चक्कर आनेके साथ सर-दर्द (नक्स, फास, साइलि), प्रचण्ड सर-दर्द,—इसके साथ ही सरमें चक्कर आना और दृष्टिकी अवसन्नता (ऐसिड-फास, साइक्लेमेन, पल्स, सल्फ,—सर-दर्द पैदा होनेके प्रारम्भमें अस्पष्ट दृष्टि=आइरिस, केली-बाई, लेक-डिफले, फास, सोरिन)। बायी कनपटीमें तेज़ दर्द। ललाटमें हलका सर-दर्द। दोनों कनपटी और ललाटके एक किनारेसे दूसरे किनारे तक वेधनेकी तरह तेज़ दर्द। ललाटमें हलका दर्द, दाहिनी कनपटीमें ज्यादा मालूम होता है। शय्या छोड़नेके थोड़ी ही देर बाद बाई कनपटीमें तेज़ दर्द मालूम होता है। बाएँ डिम्बाधार और जरायुमें दर्दके साथ बाई या दाहिनी कनपटीमें तेज़ दर्द, ललाटके ऊपरसे एक ओरसे दूसरी ओर चला जाता है। मूर्द्धदेश और दाहिनी कनपटीमें धीमा दर्द। यह क्रमसे बढ़कर दिनके ३ बजनेके समय असह्य आकार धारण करता है। (दिनके ३ बजनेके समयसे आरम्भ हो कर रातमें बढ़ जाता है=बेल, ४ बजे तक बढ़ना=लाई, रोज़ दिनके ११ बजेसे रातके ३ बजेतक बढ़ना=नेट्र म्य,

—दिनके ३ बजे बढना—बेल, मैंगोपाई, गुयायेक, लाइकोपस, नेट्र-म्यूर, साइनि, घूजा।) नाकसे दर्द आरम्भ होकर ललाटमें ठहर जाता है ( नाकसे ललाटमें बहुत तेज़ दर्द चला जाता है—इलेप्स, नासामूलसे ललाटमें चला जाता है और ऐसा मालूम होता है, मानो सब फट जायगा—मेजेर, मस्तकसे ललाट या नाकमें चला जाता है—खेजेसिस, ऐक्टिया-रेसि, स्लोन, गुयायेक)। मस्तिष्ककी जड़में और ग्रीवाके मेरुस्तम्भके ऊपरी तृतीयांशमें उत्तेजना और दर्द ( सायविक सर-दर्द, ग्रीवाके मेरुस्तम्भके ऊपरी अंशमें आरम्भ होता है—जैल्स,—मस्तिष्क और मेरुदण्डमें अधिक रक्त-सञ्चय होना—जैल्स)। मस्तिष्कमें ऐसा अनुभव होना मानो एक बन्धन धीरे धीरे कसता जा रहा है।

**पाक और अन्त्राशय।**—पाकस्थली भेदकर तेज दर्द ऊपरकी ओर चढ़ जाता है, पाकस्थलीके बाईं ओर भयानक दर्द मालूम होता है। भूख स्वाभाविक। बार बार दूध पीनेकी इच्छा ( आर्स, ब्राई, मार्क, नेट्र-म्यू, साइलि, स्टैफाई, स्ट्रान,—मीठा पका दूध पसन्द करता है—इलैप्स,—गलनलीके उपझिल्ली प्रदाह रोगमें दूध पीनेका आग्रह—लैक-कैन, मार्क-सोल ), पाकस्थलीमें ऐसी भयंकर जलन मानो बहुत ही अम्ल पदार्थ प्रवेश कर गया है, नये अम्ल-रोगमें रोटी और दूधके सिवा रोगी और कोई पदार्थ सहन नहीं कर सकता ( रोबिनिया ), उदरके बायें पार्श्वसे डंक मारनेकी तरह दर्द ऊपरकी ओर चढ़ता है, रातमें सोनेके समयतक तकलीफ़ मालूम होती है, उदरके दाहिने पार्श्वमें भी दर्द ऊपर नीचे किया करता है।

**पेशाब।**—डिम्बाधारकी बीमारी मिला मूत्रकृच्छ्र ( एपिस, कोना, हेलोन )। मूत्राशयकी सर्दी रोगमें मूत्राशयमें प्रबल सकोचनके बाद कई बूंद खून ही पेशाबकी राहसे निकलता है ( कैन्थ, क्रिमेंफिला )। मूत्राशय हमेशा भरा मालूम होता है, पेशाब आरम्भ करनेमें बहुत कष्ट होता है, मानो मूत्रमार्ग बहुत संकीर्ण हो रहा है ( स्ट्रैमोन,—पेशाब होनेके बाद ही फिर मूत्राशय भरा मालूम होता है—डिजिट ) ऐसा मालूम होता है, मानो मूत्रमार्गका यह अंश बहुत संकीर्ण हो गया है, इसी कारणसे पेशाब निकलनेमें बहुत गड़बड़ी होती है ( मानो प्रसव द्वारके एक इंच ऊपर मूत्रनली बन्द हो गयी है—सिफिलिन )। पेशाबके समय ऐसी यंत्रणा होती है मानो मूत्रमार्ग दग्ध हो रहा है। पेशाबके बाद उसमें जलन और उत्तेजना अनुभव हुआ करती है, पेशाबका छेद कुछ जुड़ जाया करता है और पेशाबकी धार

मानो घूमकर निकलती है ( कोका ), रातमें यदि रोगीको दो तीन बार पेशाब करनेके लिये उठाया जाता है तो बेहोश हो जाता है।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—रमण शक्तिका बढ़ना, मूलाधार मुखशायिका ग्रन्थिमें उत्तेजना अनुभव होना। उस मुखशायिका ग्रन्थिसे रस स्राव ( ऐग्नस, किर्मफिला, ऐ-फास, पल्स, सिपिया, साइलिशिया, स्टैफाई )। प्रणयोद्दीपक चिन्ता, दृढ लिङ्गोच्छ्रास अथच शासनाधीन। अण्डकोष बहुत गर्म मालूम होता है ( नक्स, खञ्जिया ), विटपमें अति गभीर प्रदेशमें कुछ खुजली पैदा हो जाती है, दबानेपर घट जाया करती है। ( न्यूफर-लुट )। दोनों अण्डकोष यन्त्रणाजनक भावसे ऊपरकी ओर खिंचा करते हैं ( क्लिमेट, कैन्थ, प्लम्ब )। रमण क्रियामें बहुत तृप्ति मालूम हुआ करती है। रेत अत्यन्त गाढ़ा, बहुत धीरे धीरे निकलता है और रेतोरज्जु में उत्ताप उत्पन्न करता है। बहिर्जननेन्द्रियमें सर्दी मालूम होती है और बहिर्जननेन्द्रियसे तेज़ दर्द ऊपरकी ओर उदरमें चला जाता है, रोगी विमर्ष, उत्तेजना प्रवण, यदि कोई उसके साथ सहानुभूति प्रकट करता है, तो उसे क्रोध आ जाता है, कब्जियत—मूलाधारकी मुखशायिका ग्रन्थिके बढ़ने की वजहसे कमरमें दर्द, रमणके बाद बहुत बढ़ जाता है ( ऐ-नाई, केलि-कार्ब )। रेतोरज्जु में खींचनकी तरह दर्द, अण्डकोष सूखकर चय हो जाता है ( इस दवाके सेवनसे अण्डकोषको पूर्णता प्राप्त होती है )। प्रबल लिङ्गोच्छ्रास और शिश्न मानो जड़से बढ़ गया है, ऐसा दिखाई देता है और कुछ टेढ़ा होकर घूम जाता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—बाएँ डिम्बाधारमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द पैदा होकर उदरमें चला जाता है। इसी वजहसे रोगिनीकी नींद खुल जाती है ( लिलियम-टाई )। दोपहर १२ बजनेके समय बाएँ डिम्बाधारमें डङ्क मारने की तरह दर्द ( लिलि-टाई )। दाहिने डिम्बाधारमें तेज दर्द, उग्र होकर नीचे की ओर चला जाता है ( एपिस; लैक-कैन )। जरायु और दाहिने डिम्बाधारमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द। नींद खुलनेपर दाहिने डिम्बाधारमें हलका दर्द। जरायुके ऊपरी अंशमें भार और ऐसा अनुभव होना मानो जकड़ गया है। चार दिन देरकर ऋतु होता है ( ५ दिनको देरसे सिपिया ) बाएँ डिम्बाधारमें जखमकी तरह स्पर्श-कातरता। सवेरे ५ बजनेके समय दाहिने डिम्बाधारमें डङ्क मारनेकी तरह प्रचण्ड दर्दको वजहसे नींद खुल जाती है। सोने बाद बायें

डिम्बाधारमें दर्द।—दिनके ३ बजेसे लेकर जबतक रोगी सो नहीं जाता तबतक लगातार बायें डिम्बाधारमें धीमा धीमा दर्द हुआ करता है। योनिके मोटे भोठमें असह्य खुजली की वजहसे नींद खुल जाती है ( हाइड्रोकोट, क्रियो, स्टिलि-टाइ )। बायें डिम्ब और जरायु दोनोंमें ही प्रचण्ड दर्द मालूम होता है। दिनके २ बजेसे रातके सात बजेतक बीजकोष और जरायुमें रह रहकर दर्द पैदा होता और गायब होता है। सोनेके समय तक जरायुमें त्वचा घय हो जानेकी तरह मालूम होता है। ऋतु कभी कभी ८ दिन देरकर हुआ करता है ( इस दिन=वाइवर्न )। काम प्रवृत्तिकी उन्मादक उत्तेजना ( प्लैटिनम, प्लेटिनम )। स्तन-ग्रन्थि दबानेपर दर्द मालूम होता है, ठण्डे पानीमें नहाने बाद उसमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द पैदा करनेवाला जखम हो जानेकी तरह मालूम होता है। स्तन ग्रन्थियाँ सब फूली मालूम होती हैं। बायें वक्षमें तेज दर्द—यह दर्द बायें स्तनके भीतरसे दौड़ जाता है। स्तन्य ग्रन्थियाँ खूब फूली और उनमें ऐसा मालूम होता है मानो जखम हो गया है। रोगिनीकी आवाज बदल जाती है और कर्कश हो जाती है। डिम्बाशयका अस्तित्व स्पष्ट मालूम होता है, अन्त्राशयके भीतरसे तेज दर्द ऊपरकी ओर पाकस्थलीकी तरफ चला जाता है और डिम्बाधारमें जा पहुँचता है और वहाँसे नीचेकी ओर दोनों पैरोंमें चला जाता है। इसके साथ ही दूसरे दिन पेशाबमें तकलीफ पैदा हो जाती है। दोनों स्तन सखकर घय हो जाते हैं। स्तन पिलानेवाली शिशुमती रमणीकी प्रसवके बादसे चार महीने तक दोनों स्तनोंमें विशेषकर दाहिने स्तनमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द मालूम हुआ करता है ( हेलोन )।

**पीठ।**—पीठके निचले अंशमें और एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्वतक दर्द हुआ करता है, ऋतु आरम्भ होनेके पहले और ऋतुके समय कई दिन कमर में भयङ्कर दर्द ( ऋतु होनेके पहले—कैल्के, कार्बो, लाई, मैग-कार्ब, काष्ठ, हेलोन, सिनीसियो, हाइड्रैस्ट, ऐमोन-कार्ब, वेले, बार्ब ब्रोम, लेके, निकोलम, ऐ-नाई, पल्स, जैन्थक्सिलम )। कमरमें दर्द,—रमणके बाद बहुत बढ़ जाया करता है ( ऐ-नाई )।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—दाहिने ऊरुसे तेज दर्द पैदा होकर नीचेकी ओर चला जाता है, बाएँ ऊरुमें भी ऐसा ही दर्द मालूम हुआ करता है। दाहिने पैरकी पोटलीमें दर्द होता है। बायें पैरके जानु और पोटलीमें दर्द।

**निद्रा ।**—रोगी इस डरसे सो नहीं सकता कि कहीं कोई दुर्घटना न घटे, औंघता औंघता इसी भावसे चौंक उठता है। कभी बायें कभी दाहिने डिम्बाशयमें दर्दकी वजहसे नींद खुल जाती है। योनिके ओष्ठमें खुजलाहटकी वजहसे रातमें १ बजनेके समय नींद खुल जाती है।

**सार्वाङ्गिक ।**—रोगीके मनमें फुर्ती पैदा हो जाती है और शरीर हलका मालूम हुआ करता है। शरीरमें बल और जीवनी शक्तिकी अधिकता अनुभूत होती है। ऐसा मालूम होता है, मानो कोई नशीला पदार्थ सेवन करते करते उसे छोड़ दिया है। बहुत स्नायविक चञ्चलता अनुभव होना, स्थिर नहीं रह सकता। अग्निमान्द्य रोगवाली स्त्री, समूचे शरीरमें बेचैनी मालूम होना।

**वृद्धि ।**—सवेरे या दोपहरके बादसे सोनेके समय तक, शरीर हिलाने पर, रमणके बाद, ऋतुके समय और पहले, सोने बाद—सवेरे ६ बजेतक, ठण्डी जलीय वायु लगनेपर।

**घटना ।**—नींदके बाद, जोरसे दबानेपर ( विटपमें दर्द )।

**सम्बन्ध ।—प्रतिविष या दोषघ्न ।**—पल्सेटिला, साइलिसिया।

**सदृश ।**—एपिस, लिलियम-टाइ, कोना, कैल्के, मार्क, हेलोन, कैलि-कार्ब, साइलिसिया, पल्स, प्लेटिना, कोका, ओरिगेनम, अरम-म्यू-नेट, सोलि-डेगो-वार्गा।

**तुलनीय ।**—डिम्बाधारमें डङ्क मारनेकी तरह दर्दमें—एपिस, मार्क। स्तनमें दर्द—कोनायम, कैल्केरिया। सर दर्द—नेट्रम। सुखशायिका ग्रन्थिकी बीमारी—फिरम-पिक, कैमो, आर्जेण्ट-नाइट। हटनेवाला दर्द—कैलि-बाई। अधिक परिश्रम करनेवाली स्त्रियाँ—मैग-कार्ब।

**शक्ति ।**—मूल अर्कसे प्रथम दशमिक क्रम।

---

## सेबाइना ।

### ( SABINA ).

**नामान्तर ।**—सैबिन ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—कच्ची डालके अग्रभागसे मूल अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणकी अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:— गर्भस्रावका भय, प्रसवका नकली दर्द, फोड़ा, मूत्राधारका प्रदाह, बाधक, प्रमेह, क्षुद्र-सन्धि वात, श्वेत प्रदर, अतिरज, नकली गर्भस्राव, मूत्रग्रन्थि प्रदाह, कामोन्माद, डिम्बाधार प्रदाह, मुदा, फूल अटकना, पेशाबकी तकलीफ, दन्तशूल, मसे, जरायुसे रक्त स्राव ।

**उपयोगिता और आभास ।**—शरीरका प्राय' ऐसा कोई भी अंश नहीं है, जहां सैबाइनासे "उपदाह या उत्तेजना" न पैदा होती हो, यह शरीर के रक्त प्रवाहको उत्तेजित करता है, मस्तिष्क और फेफड़ेमें रक्त सञ्चय करता है। मसानेमें सन्ताप पैदा कर देता है और मसानेके भीतरसे ही शरीरसे निकलता है। इसीलिये, इससे पेशाब खून मिला और लालामय हुआ करता है। इसकी क्रिया वस्ति गह्वरके यन्त्रोंपर भी होती है और यह पेशाबमें कष्ट, खून मिला मल, रक्तस्रावके साथ जरायु या उत्तरणी प्रदाह और गर्भवती रमणियोंमें गर्भ स्राव पैदा कर देता है। स्त्रियोंके नाना प्रकारके पुराने या बीच बीचमें पैदा होनेवाले रोगमें मोटी या छोटी सन्धियोंकी वात व्याधिमें और गर्भवतियोंकी गर्भ स्रावकी आशङ्कामें—विशेषकर जिन्हें तीसरे महीने गर्भ-स्राव हो जाया करता है, उनके लिये यह विशेष उपयोगी है। इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण ये हैं। ( १ ) उत्तेजना पैदा होना, अवसाद वायुमें ग्रस्त रहना और सङ्गीतका सहन न होना, गाने बजानेका शब्द सुनते ही रोगिनीके स्नायु-विधान उत्तेजित हो जाते हैं और ऐसा मालूम होता है, कि ये शब्द उसकी अस्थि मज्जाको भेदकर शरीरके अन्तरतम प्रदेशमें प्रवेशकर रहे हैं। ( २ ) श्लेष्मा गोटियाँ या मसे फैले और उनमें असह्य खुजली और जलन। ( ३ ) नितम्बास्थिसे विटपास्थि तक ऐसा दर्द मानो जकड़ गया है—सैबाइना-

वाले सभी जरायु रोगका यह लक्षण प्रधान और सिद्धि-प्रद है। ( ४ ) गर्भस्राव या प्रायः पूर्ण गर्भ अवस्थामें गर्भपातके बाद जरायु-स्राव, या जरायुसे रक्त स्राव, खूनका कुछ अंश लाल चमकीला और पतला और कुछ जमा हुआ, शरीर हिलाते ही बढ़ जाता है, पर कभी कभी चलनेपर घट भी जाता है। ( ५ ) ऋतु-स्राव—एकदम असमयमें होता है। बहुत दिनोंतक रहता है और स्राव भी बहुत अधिक हुआ करता है, इस अवस्थामें भी खून कुछ पतला और कुछ जमा हुआ रहता है,—विशेषकर यदि रोगिनी बहुत कम उम्रमें रजःखला हो गयी हो। स्राव रह रहकर झोंकसे हुआ करता है और प्रबल स्राव होता होता रुक जाता है, फिर वेगसे आरम्भ होता है, इसी तरहका स्राव सेवाइनामें होता है। ऋतुके समय भी प्रसवके दर्दकी तरह दर्द मालूम हुआ करता है। ( ६ ) रजोनिवृत्तिके समय प्रवृत्तिकी उत्तेजना और रक्त स्राव हुआ करता है। ( ७ ) जरायुमें भरपूर सङ्कोचनी शक्तिकी कमी रहनेके कारण रुका हुआ परिस्राव, जोरका प्रसवके बादका दर्द। ( ८ ) अतिरजः,—जिन्हें पहले गर्भ-स्राव हो गया है, उन सब स्त्रियोंको ऋतु-स्राव न होनेके समय विशेषकर जिन स्त्रियोंको छोटी उम्रमें ही रजःस्राव आरम्भ हो गया है। ( ९ ) गर्भ-स्राव या पूर्ण गर्भावस्थामें गर्भपात होनेके बाद बीजकोष या जरायुका प्रदाह। ( १० ) विकृत भ्रूण या जरायु मध्यस्थित अन्यान्य पदार्थको निकालना। इसका दर्द एकाएक बढ़ता है और धीरे धीरे घटता है।

## लक्षणावली।

मन।—गाने बजानेका शब्द सहन नहीं होता ( डिजिट ), सङ्गीतकी आवाज़ सुननेपर रोगिनी कातर हो पड़ती है, ऐसा मालूम होता है, मानो यह ध्वनि अस्थि मज्जाको भेदकर शरीरके अन्तरतम प्रदेशमें प्रवेश कर रही है ( सङ्गीत ध्वनि असह्य और शोकोद्दीपक—ऐकोन, बेल, थेफ, क्रियो, नेट्र-कार्ब, नेट्र-सल्फ, नक्स, थूजा )। अवसाद वायु ग्रस्त, हमेशा अपने स्वास्थ्यके सम्बन्धमें चिन्ता किया करती है ( अरम-म्यू-नेट )। क्रोधी स्वभाव, मूर्च्छा प्रवण। बहुत सुस्ती और आलस्य मालूम होता है, रोगी यही सोच सोचकर सुस्तभाव और दुःखित रहता है, कि उसे कोई कठिन रोग हो गया है। किसीके साथ बोलना नहीं चाहता ( आर्जेण्ट-नाइ, कैमो, जेल्स, स्लोन, लेक-डिफ्लो, नेट्र-कार्ब, फास )।

**मस्तक**।—सरमें चक्कर आना—विशेषकर सवेरे रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो वह गिर जायगा ( केलि सल्फ, लाई, मिडोरिन )। आंखके सामने एकदम अँधेरा छा जाता है या काला रङ्ग दिखाई देता है ( फेरम, मार्क, लैक्टियुका-वाई )। रजोरोध रोगमें, सरमें रक्तका अधिक सञ्चय होना और उत्ताप अनुभव होना। सर दर्द—विशेषकर ललाटके दोनों पार्श्वके ऊँचे अंशमें। दर्द एकाएक पैदा होता है और धीरे धीरे घटता है ( पलस,—एकाएक पैदा होता है—बेल, पल्स, सैवाई, टैंबाक, वेलि—एकाएक गायब होता है—आर्जेण्ट-नाई, बेन, ऐ-नाई—धीरे धीरे घटता है—पल्स, रैनान-क्लिनि, ईबाई—धीरे धीरे बढता है—ऐकोन, व्राई, कास्टि, कोना, लैक्टियुका, लोबेल, सार्सा,—धीरे धीरे घटता है—प्लेट, स्टैनम, केलि, नेट्र म्यू, फास, स्पाइ )। ललाट देशका सर दर्द—दोनों आँखोंके ऊपर ऐसा दबाव अनुभव होता है, कि दोनों आँखें मानो आँखके गड्ढेसे बाहर निकल पड़ेंगी—( काक्यू, जिम्नोक्लेड, लैकानैन, नैट्र म्यू, फास, सेनेगा, सिपिया, टेरेण्ट )। वृद्धि—सवेरे शय्यासे उठनेपर ( व्राई, निक्कोलम, आर्जेण्ट-नाई )। घटना—निर्मल वायु लगनेपर। कभी कभी क्षण भरके लिये मानो ललाटकी त्वचा अस्थि फलकके साथ लग गयी है, ऐसी खींचन मालूम होती है। नासारन्ध्रके चारो ओर लाली और छूनेपर दर्द होता है। सूखी सर्दी।

**मुख-विवर आदि**।—चेहरा म्लान और दोनों आँखें ज्योतिहीन और नीले घेरेसे घिरी, कपाल और नाकके चारों ओर छोटे छोटे काले रङ्गके छेद जैसे दिखाई देते हैं। दाहिनी हनु-सन्धिकी पेशीमें अकड़न अनुभव होना, निम्न हनुसे गण्डास्थितक मानो छुरी बिध रही है, इस तरहकी भयानक यन्त्रणा। कभी कभी चेहरेमें उत्ताप पैदा हो जाता है, पर अन्यान्य अङ्ग ठण्डे और हाथ पैर बरफ जैसे ठण्डे अनुभूत होते हैं। ललाट और कपोल तिलसे भरे हुए। दन्तशूल,—चबानेके समय दाँतमें खींचनकी तरह दर्द ( केमो, नेट्र म्यू ), सन्ध्याके बाद और रातमें टपक करनेवाला दाँतका दर्द,—ऐसा दर्द मानो रोगी दाँत फट जायगा। शय्याके उत्तापसे बढ़ना ( केमो, मार्क, पल्स, मैग-कार्ब )। टूटे हुए दाँतकी जड़के मसूड़े फूल उठते हैं। मुखविवर सूखा, लार-रहित ( नक्स मस, एपिस )। मुँहमें बदबू। लार सफेद बोलनेपर वह फेन-भरी हो उठती है ( रूईका आकार धारण करती है—वार्वा, नक्स मस )। मुँहका स्नायुशूल, निर्मल वायु लगनेपर घट जाता है।

**गलेके भीतर ।**—कण्ठका भीतरी अंश सूखा और ऐसा अनुभव होना, मानो अकड़ गया है ( प्लेट, ऐकोन ) कण्ठमें मानो कुछ अड़ा हुआ है ( इग्ने, कास्टि, सिपा, कैल-कार्ब, सिपिया, ऐ-लैक्टिक,—मानो दो अण्डे अड़े हुए हैं=लैक-केन ), रोगी उसे निगलनेकी चेष्टा नहीं कर सकता परन्तु उससे भोजनके पदार्थ निगलनेमें बाधा नहीं पड़ती ।

**पाकस्थली ।**—खट्टी चीज़ खानेकी इच्छा ( ऐसिट-क्रूड, कोना, हिपर, फास, पोडो, वेरेट, नेट्र-मूर, पल्स,—उदरामय रोगमें खट्टी चीजोंकी इच्छा= ऐसिट-क्रूड, ऐसिट-टार्ट, बोरेक्स, सिङ्को, पोडो, वेरेट )। मुँहका ऐसा स्वाद मानो न जाने कितनी सर्दी लग गयी है, अग्निमान्द्य ( नेट्र-मूर, पल्स ), लेमोनेड पीनेकी बहुत अधिक इच्छा ( बेल, जैट्रोफा, ऐ-नाई, पल्स, साइलीस )। रुचि बहुत थोड़ी ( ऐसिड-पाइक्रिक )। छातीमें जलन ( कैल्के-आर्स्, कार्बोवेज, साइक्यूटा, कोना, क्रीक, लाई, मैग-कार्ब, नक्स, ऐसिड-सल्फ ) और बार बार डकार ( कैल्के, ऐम्ब्रा, मैगे ), खासकर शरीर टेढ़ाकर बैठे रहनेपर, टेढ़े भावसे बैठे रहनेपर रोगीमें अन्यान्य लक्षण पैदा हो जाते हैं, मनुष्योंकी भीड़-भाड़में रहनेके समय रह रह कर मिचली और पाकाशयमें चक्कर खानेका प्रकोप पैदा हो जाता है। जभी तभी खाली डकार आया करती है ( आर्निका, आर्स, पोडो ) पित्त और पहले दिनका खाया न पचा हुआ पदार्थ के होना ( पित्तकी के=ब्राई, इपिक, युपेट, फास, पल्स, सीपिया, वेरेट,—पहले दिनका खाया न पचा हुआ पदार्थ के होना=क्रियो )। पाकाशयके दरवाजेसे शरीरको भेद कर पीठतक सुई गड़नेकी तरह या तेज सलाई गढ़नेकी तरह दर्द ( डिजिट )। उदरोर्द्ध प्रदेशमें जब तब जलन हुआ करती है, जकड़ जाता है, ऐसा दर्द होता है मानों मरोड़ खा रहा है और कभी कभी आँतोंमें गड़गड़ाहट सुन पड़ती है, कभी कभी पाकाशयमें भी नीचेकी ओरकी तेज़ खींचन मालूम होती है। ऐसा मालूम होता है, मानो जरायु आदि जननेन्द्रियपर दबाव डाल रहे हैं।

**अन्त्राशय ।**—उदरमें पुट्ठेतक इस तरहका प्रसवके दर्दकी तरह दर्द होता है, मानो मरोड़ खा रहा है। मिचली नहीं रहती, पर मालूम होता है, कि वमन होगा। उदरमें घूमना—मानों उसमें [illegible] पदार्थ है ( एराण्डो, कैल्के-फास, कैनाब-सैट, कोनवेल, क्रोक[illegible]

थूजा, सल्फ,—मानो माथेकी खोलमें कुछ हिल रहा है—पेट्रोल, सिलिशिया)। उदराध्मान,—पेट ढोलकी तरह फूल उठता है (आर्स, कार्बो वेज, सिद्रो, नाई, रैफेनस, रियुम, टेरिब, इयुरेनियम-नाई) और संध्याके बाद गर्म घरमें रहनेके समय पेटमें कुल कुल आवाज हुआ करती है। जरायु आदिका दबाव जननेन्द्रियपर मालम होना।

**मलान्त्र और मल।**—मल आम और खून मिला, पतले दस्त,—बहुत ज्यादा वायु या आध्मान वायुके साथ निकलता है, बार बार मलवेग पर पहले कुछ पतला फिर कड़ा पाखाना होता है, मलद्वारसे खून मिली आम निकलती है (ऐसेरम, मार्क-कौर, नैट्र कार्ब, पोडो)। कब्जियत—बड़े कष्टसे मल निकलता है। इसके बाद मलद्वारसे खूनका स्राव हुआ करता है। अर्श, इसके साथ ही चमकीले लाल रङ्गका स्राव, खून निकलनेपर नितम्बसे विटप देश तक फैलनेवाला कमरका दर्द अनुभूत होता है (बाइवर्नम-ओप्यु, नितम्ब से वस्तिगह्वरको भेदकर विटप देशमें चला जाता है—इग्ने, लिसिन)।

**पेशाब।**—बार बार पेशाबका वेग और बहुत ज्यादा पेशाब होता है (एपिस, ऐपोसाइन, आर्जेण्ट-मेट)। मूत्ररोध—भयङ्कर जलनके साथ बूद बूद पेशाब निकलता है (बेल, कैन्थ, कैनाब-सेट)। मूत्राशय प्रदेशमें जलन के साथ अभी तभी पेशाबका वेग (कौलचिकम)। पेशाब खून मिला और लार-भरा (एपिस, टेरिब, मार्क कौर, रास)।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—काम-प्रवृत्ति बढ़ जाती है और शिश्न सदा भयङ्कर रूपसे कड़ा हो जाया करता है। प्रदाहसे पैदा हुआ प्रमेह,—शिश्न से पीब निकला करता है, शिश्नका कोई खास अंश कड़ा होकर फूल जाता है। प्रमेह विषके कारण खीलभरे दाने या मसे,—क्षय हुई त्वचाकी तरह दर्द और जलन (ऐसिड-नाई, थूजा)। लिङ्गकी चमड़ीमें बहुत दर्द और उसे पीछेकी ओर खींचनेपर बहुत कष्ट होता है (कैलेड, ओलियम)। लिङ्ग-मुण्डमें त्वचा क्षय हो जानेकी तरह अनुभव होना और जलन (सीपा, कोच-लियारिया, वायोला-ट्राई)। लिङ्गमुण्डके नीचेवाले प्रदेशमें सूजन और खोंचन की तरह मालूम होता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—ऋतु,—एकदम असमयमें प्रकट होना, स्राव बहुत ज्यादा और बहुत दिनोंतक स्थायी (बेल, कैल्के, फेरि कार्ब, नक्स-वोम),

स्रावका कुछ अंश पतला और कुछ अंश जमा हुआ ( फेरम ) और बदबूदार, स्राव रह रहकर झोंकसे निकला करता है,—अर्थात वेगसे स्राव होता होता रुक जाता है, फिर बड़े वेगसे आरम्भ होता है ( पल्स, कास्टि, कैमो, क्रियो, लेक-कैन, लेके, म्यूरेक्स, नक्स, सिकेलि, बाइबर्न )। तेज शूलकी तरह और प्रसवके दर्दकी तरह दर्दके साथ ( ऐकोन, ऐक्टिया-रेसि, कौलोफिल, कौलो सिन्थ, कास्टि, जेलस, मैग-फास, पल्स, सिपिया, सल्फ, बाइबर्न, जैन्थक्साइलम ) और त्रिकास्थिसे दर्द शरीरको छेदकर विटप देशमें चला जाता है ( बाइबर्न )। जरायुसे खूनका स्राव,—शरीर हिलाते ही स्राव बढ़ जाता है, परन्तु कितनी ही बार अधिक दूरतक चलनेपर घट जाता है ( शरीर हिलानेपर बढ़ना= बेल, कैक्टस, इपिक ,—चलनेपर घटना = क्रियो, मैग-कार्ब , —सोनेपर घटता है = बेल, कैक्टस, कास्टि, लिलियम-टाई )। सोकर उठनेपर थक्का थक्का खूनका स्राव होता है। रमण आलिङ्गनकी दुर्दमनीय स्पृहा और उससे बहुत सुख मालूम हुआ करता है। कभी कभी मानो जरायु जकड़ जाता है। जरायुसे काले रङ्गका खून ( सिङ्कोना, इलेप्स, कैलि बाई, क्रियो ) या चमकीला रङ्ग ( इपिक, आर्नि, डायाडिमा ) और बहुत ज्यादा,—जरायुकी संकोचन शक्तिके अभावकी वजहसे ( कार्बो-वेज, कौलोफिल, ऐक्टिया-रेसि ) , प्रसव या प्रसवके बादका जरायु-स्राव , गर्भस्राव या असमयमें प्रसव होनेके बाद खूनके स्रावके साथ जरायुका प्रदाह ( बेल )। वयोसन्धि-कालवाली प्रौढाओंका अथवा जिन्हें थोड़ी उमरमें ही ऋतु-स्राव हो, उनका शरीरके भीतरकी उत्तेजनासे उत्पन्न अतिरज, या बहुत अधिक रजःस्राव ( आस्टिलेगो )। रजोनिवृत्तिके समय या ४।५ दिवसके बाद आर्त्तव-स्राव बन्द होनेके बाद भी कभी कभी रक्तस्राव होता है ( ऐक्टिया रेसि, बेल, कैमो, साइलि, मैग सल्फ , मल कुछ कड़ा होनेपर, कुछ ज्यादा घूमनेपर या जरा ऊँचे नीचे पैर पड़नेपर योंही थोड़ा-सा रक्तस्राव हुआ करता है = ऐम्ब्रा )। इसके साथ ही काम प्रवृत्तिकी उत्तेजना। जरायुमें सङ्कोचनी शक्ति न रहनेकी वजहसे परिस्रावका रुकना या फूल अटक जाना ( केन्थ, कौलोफिल )। प्रसवके बादका प्रचण्ड दर्द ( आर्नि, बेल, कैमो, जैन्थक्स, बाइबर्न )। प्रसवके बाद रक्तस्राव ( बेल, कैमो, फेरम, इपिक, ऐसिड नाई, प्लेट, इलैम्पि-वार्सा, ट्रिलियम-पेण्डिउ )। प्रदर,—रजोरोधकी वजहसे ( लिमोपोडियम-ऐन, पल्स, जिञ्जिया , प्रति दो सप्ताहका अन्तर देकर फिर पैदा हो जाता है , गाढ़ा, पीला और बदबूदार = आर्स, कैल्के, सल्फ,

कार्बो-वेज, हाइड्रेस्ट, आयोड, केलि-बाई, माइरिका, नेट्र-कार्ब, पल्स, सिपिया, सिफिलिन ), इसके साथ ही योनिके बाहरी भागमें खुजली। योनिके अन्तरतम प्रदेशमें नीचेसे ऊपर आनेवाली नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द ( ऐस्का, कोना, ऐ-नाई )। श्लेष्मागुटी, क्षय हुई त्वचाकी तरह अनुभव होना और दर्द, स्पर्श सहन न होना और जलन। कहीं अधिक स्राव न हो, इसलिये, रोगिनी चुपचाप पड़ी रहती है, रातमें रक्तस्राव बढ़ जाता है। रुके हुए ऋतुके साथ भयानक दुर्गन्ध-भरा प्रदर-स्राव,—मांसके धोअनकी तरह दिखाई देता है ( ऐ-नाई, काक्यु, केलि-आयोड )। गर्भवतियोंको हर तीसरे महीने गर्भ स्रावका उपक्रम ( सिकेलि ),—इसी समय एकाएक एक दिन चमकीला लाल और कुछ जमा हुआ रक्त-स्राव आरम्भ हो जाता है, जरा हिलनेसे ही बढ़ जाता है और नितम्बसे विटप देश जकड़ जाता है और दोनों पैरोंमें दर्द मालूम होता है। प्रसवके बादका दर्द,—उदर या तलपेट दबानेपर दर्द होता है। विकृत भ्रूण निकालनेवाला ( केल्य )।

**श्वासयन्त्र**।—स्वरनलीमें सुरसुरी होती है और खुजली पैदा हो जाती है और इसी कारणसे बार बार खाँसी आती है, बलगम गोंदकी तरह निकलता है। श्वासाल्पता। छातीमें दर्द होनेपर हाथसे वक्षस्थल दबानेपर आराम मालूम होता है। रक्त-कास या खाँसनेपर खून मिला बलगम निकलता है ( ऐकोन, चायना, फेरम, हैमा, इपिक )। वक्षोस्थि मानो जकड़ गयी है या दबायी जा रही है, इसी ढंगका अनुभव होना। पर इस वजहसे श्वास-प्रश्वास में व्याघात नहीं होता या श्वास-प्रश्वासके समय वक्षोस्थि जकड़ गयी है, इसी वजहसे दर्द मालूम होता है। बायें स्तनमें सुई गड़नेकी तरह दर्द ( लाई, रिउम, साइलि,—दीर्घ निश्वास = इस्ने ) गलेकी हड्डीमें रह रह कर सुई गड़नेकी तरह दर्द। हृदुस्पन्दन,—प्रत्येक बार शरीर हिलानेपर ( फास, कार्बो वेज, मार्क ), —विशेषकर ऊपर चढ़नेके समय ( आर्स, सल्फ, ऐ-नाई, कोकस, नेट्र-म्यू, आइरिस )। सारे शरीरकी धमनी आदिका प्रबल स्पन्दन ( बेल, ग्लोन, वेरेट-विर, कैल्क, कार्बो-ऐन, फेरम )।

**प्रत्यङ्गादि**।—ऐसा दर्द अनुभव होना मानो पीठ और नितम्ब सटे हुए हैं— यह दर्द विटप-देश तक चला जाता है; पीठमें दर्दकी वजहसे रोगी सामनेकी ओर देह टेढ़ी करनेके लिये बाध्य होता है। पीठमें अवशता पैदा

करनेवाला दर्द। प्रत्यंगोंमें खींचन या उखाड़नेकी तरह दर्द—विशेषकर रातमें। कलाई और पैरकी अंगुलीमें दर्द अधिक मालूम होता है, ये सब अंग चमकीले और लालिमा लिये सूजनसे भरे होते हैं, हिलाने या छूनेपर दर्द बहुत बढ़ जाया करता है। (एक रोगिनीको तीसरे महीने गर्भ-स्राव सूचक रक्तस्राव होने लगा, उसी समय उसके बाएँ पैरकी एड़ीमें बहुत दर्द होताथा और सूजन भी बढ़ गयी थी। उसे पहले सैबाइना ३० शततमिक क्रम दिया गया पर कोई लाभ न हुआ तब ३रा दशमिक क्रम प्रयोग किया गया, इससे उसका रक्त-स्राव, एँड़ीका दर्द और सूजन—सभी छः घण्टेमें अच्छे हो गये)। दोनों उरुके सामनेवाले अंशके बीचके स्थानपर इस तरहका दर्द मालूम होता है, मानो चोट लग गयी है। कोहनीके स्थानपर और एँड़ीके नीचे मानो नोकीली सलाई गड़ रही है, इस तरहका दर्द।

**सार्वाङ्गिक।**—समूची देह और अङ्ग-प्रत्यङ्ग आदि क्षीण और श्रान्त मालूम होते हैं और रोगी विह्वल हो जाया करता है, शरीर शिथिल और भारी मालूम होता है और रोगीको बाध्य होकर हमेशा सोये रहना पड़ता है। घरके बाहरकी निर्मल हवा लगनेपर दर्द वगैरह आराम हो जाता है और घर आनेपर फिरसे पैदा हो जाता है। दीर्घास्थिमें खींचनकी तरह दर्द। सन्धिगत वात वेदना,—रोगी अंग चमकीला, सूजा और फूला होने बाद उसमें फाड़ने और सुई गड़नेकी तरह दर्द, गर्म घरमें बढ़ना। वात-गुटी।

**निद्रा।**—आधी रातके बाद रोगिनी छटपटाया करती है और फिर सो नहीं सकती। शरीरमें बार बार गर्मी पैदा हो जाती है, खून जाने और पसीना निकलनेकी वजहसे नींदमें व्याघात पैदा हो जाया करता है। निद्रित अवस्थामें रोगिनी प्राय. बाईं करवट सोया करती है।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—सन्ध्याके समय बार बार सिहरावन और शीत मालूम होना। दिनमें अत्यन्त शीतार्त्तता, सिहरावनके साथ दृष्टि की अस्पष्टता,—चारों ओर धूएँसे भरा मालूम होता है और निद्रालुता पैदा हो जाया करती है। भयानक उत्तापकी वजहसे सारा शरीर मानों जला करता है और रोगी बहुत बेचैनी प्रकट करता है। रह रहकर मुखमण्डल में प्रचण्ड उत्ताप पैदा हो जाता है, पर बाकी अङ्गमें शीत मालूम होता है और हाथ तथा पैर बरफकी तरह ठण्डे [illegible] हैं [illegible] सहजमें ही पसीना होता है और प्रत्येक रातमें पसीना [illegible]।

वृद्धि।—रोगवाला अंश छूनेपर, सन्ध्याके समय, रातमें और सवेरे, आधी रातके बाद (अनिद्रा), शय्याके उत्तापसे, गर्म घरमें, शरीर हिलाते ही, गाने बजानेकी आवाज सुनने और लम्बी सांस लेनेपर।

उपशम।—स्थिर होकर सोये रहनेपर, सांस छोड़नेके समय घरके बाहरकी निर्मल हवा लगनेपर, ठीक तौरसे चलनेपर (थोड़ा भी शरीर हिलानेपर रक्त-स्राव बढ़ जाता है), प्रबल दबाव (थोड़ा भी छूनेपर बढ़ना=विछौना)।

सम्बन्ध।—प्रतिविष।—कैम्फोरा, पल्सेटिला।

अनुपूरक।—थूजा।

सदृश।—आर्नि, बेल, कैल्के, क्रोकस, कावयु, इपिका, मिलिफोल, सिपा, क्रियो, ऐम्ब्रा, हैमा, सिपिया, सिकेलि, कोलोफिल, फेरम, प्लैट, पल्स, कैल्थ, रास-टक्स, रियुम, थूजा, सल्फ, ट्रिलियम, टेरिब, रैफेनस।

तुलनीय।—ऋतुके समय मध्यवर्ती रक्तस्राव—हैमामे, ऐम्ब्रा। मसे—थूजा, ऐसिड-नाइट। रक्तस्राव—सिकेलि। फूल अटकना—कोलोफा, सिकेलि। बाहरी हवामें घटना=पल्स। गर्भ-स्राव—क्रोकस, क्रियोजोट। तलपेटमें जीवित पदार्थ अनुभव—क्रोकस। मुद्रा—मार्क, कैनाबिस, सल्फ। आध्मान—टेरिबिन्थ। आमवात—लिडम।

अनुकूल सम्बन्ध।—बेल, पल्स, रास, सल्फ, आर्स, म्फ्रिया।

शक्ति।—३ से दशमिकसे २०० शततमिक क्रम।

क्रियाका स्थायित्व।—२० से ३० दिन।

---

## सैक्कारम लैक्टिस।
## (SACCHARAM LACTIS)

दूसरा नाम।—सूगर आव मिल्क।

प्रस्तुत-प्रक्रिया।—विचूर्ण। नियम पूर्वक दूधकी चीनीसे ही विचूर्ण तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— अम्लापन, उदरशूल, शरीरमें बदबू, बहुमूत्र, अजीर्ण, कर्णशूल, सन्धिवात, सर-दर्द, स्नायविकता, स्नायुशूल, डिम्बाधार-प्रदाह, पलकोंका पक्षाघात; गृध्रसी, दीर्घश्वास, मसे, नाभि-प्रदाह इत्यादि ।

**सम्बन्ध ।**—दाहिनी ओरकी गण्डास्थि—मैग-कार्ब । मलाशयमें गोला अनुभव—सिपिया । घूमने फिरनेवाला दर्द—केलि-बाई । क्लान्ति—मैग-कार्ब । हृत्पिण्डमें उत्ताप—लैक-कैन । स्नायविकता—केलि-आयोड ।

**शक्ति ।**—उच्चक्रम ( ३० से नीचेकी क्रमसे लाभ नहीं होता ) ।

---

## सैकारम आफिसिनेलि ।
## ( SACCHARAM OFFICINALE )
### ( चीनी )

**दूसरा नाम ।**—सैकारम ऐल्बम ।

**प्रस्तुत प्रक्रिया ।**—विचूर्ण और तरल क्रम ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है,— उदरी, मोतियाबिन्द, हरित्पाण्डु, बहुमूत्र, शोथ, अजीर्ण, सर दर्द, स्वर-भङ्ग, यकृतकी बीमारी, शीताद, प्लीहाकी बीमारी इत्यादि ।

**शक्ति ।**—३० और उच्च क्रम ।

---

## सैलिसिनम ।
## ( SALICINUM )

**दूसरा नाम ।**—सैलिसिन ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचूर्ण और तरल दोनों आकारमें तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—सर

सामने आगकी चिनगारियाँ दिखाई देना, का

से चार लक्षण विशेष भावसे दिखाई देते हैं। इन ऊपर लिखे लक्षणवाले इन्द्रियलुएच्छा, बहरापन और बहरापनसे पैदा हुए सरके चक्कर रोगकी यह एक बढ़िया दवा है।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय** ।—सेलिसिलिक-एसिड।

**शक्ति** ।—६—३०।

---

## सेलिक्स-मालिसिमा ।
## ( SALIX MOLLISSIMA ).

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—ताजे संग्रह किये हुए पत्ते और फुनगियोंसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास** ।—वात और साइटिका ( कटि-स्नायु-शूल ) रोगमें विशेषकर जिनके चर्मके नीचेकी सूक्ष्म शिराएँ सब सहजमें ही दिखाई देती हैं और अङ्ग प्रत्यङ्गोंमें स्पर्श कातरता वर्त्तमान रहती है, उनकी बीमारीमें इससे खासा फायदा होता है।

**शक्ति** ।—निम्न-शक्ति।

---

## सेलिक्स नाइग्रा ।
## ( SALIX NIGRA ).

**दूसरा नाम** ।—ब्लेक-यलो।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—ताजे संग्रह किये हुए वल्कलसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास** ।—स्त्री और पुरुष जननेन्द्रियपर इसकी क्रिया विशेष दिखाई देती है। इन बीमारियोंमें एकलेक्टिक चिकित्सकगण इसको छाल व्यवहार करते हैं। बहुत ज्यादा मैथुनके दुष्परिणामकी वजहसे धमनापन, सुस्ती, स्नायविकता, प्रभृति लक्षणोंमें इसका मूल अर्क रोज सबेरे

और सन्ध्याके समय कुछ दिनोंतक सेवन करनेपर ऊपर लिखे उपसर्ग दूर हो जाते हैं और शरीर पुष्ट हो जाता है। यह पुरुषोंका कामोन्माद और प्रेमोन्माद घटाकर शरीरको स्वाभाविक अवस्थामें ला देता है और हस्तमैथुनकी इच्छा घटा देता है।

स्नायविकता, मूर्च्छा, काम-चिन्ता, काम-स्वप्न दर्शन, शुक्रका पतलापन, प्रभृति उपसर्गों में भी लाभदायक है। ऋतुमें कष्ट, डिम्बकोषमें दर्द, स्नायु-शूल, कामोन्माद, प्रभृति लक्षणोंमें स्त्री-जननेन्द्रियपर भी इसकी क्रिया दिखाई देती है।

नये सुजाकमें भी यह फायदा करता है।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—जाहिम्बियम ( शुक्र हानि )। कैन्थरिस ( प्रमेह )।

**शक्ति ।**—मूल अर्क ३० बूंद।

---

## सैलिक्स पर्पुरिया।

## ( SALIX PURPUREA )

**दूसरा नाम ।**—लाल या धुमैला बिल्ली।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—ताज़ी छालसे अरिष्ट या सत बनाया जाता है।

**उपयोगिता और आभास ।**—उदरामय, ज्वर, सरमें चक्कर, दाहिनो कर्णमूल-ग्रन्थिका प्रदाह, प्रभृति लक्षणोंमें इसका प्रयोग होता है।

**शक्ति ।**—सत या ३x—६x क्रम।

**उपयोगिता और आभास ।**—इसपर पाकाशय रसकी कोई क्रिया नहीं होती। इस लिये यह दवा खाने बाद अपरिवर्त्तित अवस्थामें आँतोंमें चली जाती है और वहाँ पैनक्रिया या क्लोमरसको सहायतासे गलकर सेलिसिलिक एसिड और फेनलमें परिवर्त्तित हो जाती है। इसके उपरान्त कुछ देर बाद पेशाबके साथ निकल जाती है।

नया उदरामय, आमाशय और हैजा रोगमें आँतोंका विशोधन करनेके लिये और मूत्राशय तथा मूत्रनलीके विशोधनके लिये सेलोलका व्यवहार होता है।

सूज़ाक, ग्रन्थियोंमें वातका दर्द, दर्दकी जगहपर स्पर्शका सहन न होना और अकड़न, तेज़ सर-दर्द, पेशाबमें वायोलेट फूलकी गन्ध लक्षणमें भी इससे फायदा होता है।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—सेलिसिलिक-एसिड, कार्बोलिक एसिड, नेट्रम सेलिसिलिकम, एक्टि-स्पाई, पेट्रोल, टेरिबिन्थ।

**दोषघ्न ।**—ब्रायो।

**शक्ति ।**—विचूर्ण और निम्न-शक्ति।

---

## सैल्यूफर ।
## (SALUFER)

नेट्रम-सिलिको फ्लोरिकम देखिये।

---

## सैलाइवा ।
## (SALIVA)

**दूसरा नाम ।**—सैलाइवा—स्याकिसिनेलिस। कामन-सेज।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—ताजे पत्तोंसे टिंचर तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास ।**—क्षय रोगीको खुस खुसी खांसी, रात में पसीना लक्षणमें २० से ४० बूंद मात्रामें सेलाइवा सेवन करनेपर ऊपर लिखे लक्षण सब तुरन्त दब जाते हैं ।

दूध बढ़ना रोगमें तथा मुँहके छालोंमें भी इससे लाभ होता है ।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—टियुबर्क्युलिनम, फेलाएड्र, सेलाइवा-स्क्लेरेटा ।

**शक्ति ।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति ।

---

## सेलाइवा स्क्लेरेटा ।

## ( SALIVA SCLERATA ).

यह स्नायु-विधानकी एक बलकारक दवा है ।

**शक्ति ।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति ।

---

## सेम्बुकस ।

## ( SAMBUCUS ).

**दूसरा नाम ।**—सैम्बुकस नाइग्रा ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—बराबर भागमें ताजे पत्ते और फूलसे अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—हृत्शूल, दमा, सर्दी, खांसी, काली खांसी, शीर्णता या दुबलापन, सर-दर्द, स्वर-भङ्ग, कोरण्ड, पसीना, यक्ष्मा, चमक पड़ना, नाक रुकना; क्रूप खांसी इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास ।**—श्लैष्मिक झिल्ली, श्वास-यन्त्र और शरीरकी त्वचापर ही विशेषकर इसकी क्रिया होती है । श्लैष्मिक झिल्ली और श्वासयन्त्रमें इसके द्वारा सास [illegible] खां[illegible] त्वचापर कम-जोर करनेवाला पसीना निक[illegible] । [illegible] जिन बीमारियोंमें

श्वासरोध होनेका उपक्रम वर्तमान रहता है, जैसे स्वरनली प्रदाह, श्वासरोध करनेवाली सर्दी, घुंडी और क्रुप खांसी, बच्चोंकी छातीमें घरघराहट इत्यादि को यह बहुत ही लाभदायक दवा है, और भी एक तरहके मनुष्योंके लिये बहुत फायदेमन्द है,—यदि बलवान और मोटे-ताजे मनुष्य एकाएक किसी बीमारीके कारण दुबले और कृश हो जायें तो सेबुकस उनके शरीरमें आयोडम और टियुबर्क्युलिनमकी तरह लाभदायक हुआ करता है। मनोराज्यपर इसका फायदा कम नहीं हैं, बहुत अधिक हर्ष-विषादका प्रबल मानसिक आवेग या शोककी वजहसे बीमारियाँ और बहुत अधिक इन्द्रिय परिचालनसे उत्पन्न हुई बीमारियोंमें इसके द्वारा बहुत लाभ हुआ करता है। इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण ये हैं:—(१) प्रचण्ड सूखी खाँसी, इसके साथ ही स्वरभङ्ग और छातीमें श्लेष्माकी आवाज़। (२) आधी रातके समय बहुत अधिक श्वास-कृच्छ्रताके साथ रह रहकर प्रचण्ड श्वास रोध करनेवाली खाँसी पैदा हो जाना। (३) स्वरनालीका आक्षेप,—आधी रातके समय एकाएक बच्चा जाग उठता है और उसे ऐसा मालूम होता है, मानो उसका गला रुक जाना चाहता है। वह घबड़ाकर उठ बैठता है, चेहरा नीला हो जाता है और श्वास नहीं छोड़ सकता। (४) निद्रित अवस्थामें रोगीका शरीर सूखा और गर्म मालूम होता है, पर जागते ही बहुत ज्यादा पसीना होना आरम्भ हो जाता है। बच्चोंकी सूखी सर्दी या नाक सट जाना—नासारन्ध्र सूखा और एकदम रुक जाना, बच्चेके श्वास प्रश्वास और स्तन पीनेमें बाधा पहुँचाती है। (५) बोखार आनेके पहले प्रबल सूखी खाँसी पैदा हो जाती है। इसके अधिकांश लक्षण स्थिर बैठे रहनेपर बढ़ते हैं और शरीर हिलानेपर घटते हैं। (६) चरण, दोनों पैरोंकी पीठ, दोनों पैर प्रभृति शरीरका कोई अंश शोथ हो जानेकी तरह दिखाई देता है। (७) माथा झुकाकर सोनेपर खाँसी बढ़ जाती है।

## लक्षणावली।

**मन**।—बच्चा हमेशा रें रें किया करता है; सभी विषयोंमें असन्तोष प्रकट करता है। सहजमें ही डर जाता है और डरनेपर काँपता है, उद्विग्न और बेचैन हो पड़ता है। आँख बन्द करनेपर नाना प्रकारकी भ्रम भरी चीजें देखता है। बहुत हर्ष या विषाद और शोक ताप आदि मानसिक उद्वेगकी वजहसे बीमारियाँ। डर जानेके बाद कभी कभी श्वास रोध हो जाना चाहता

है। चेहरा नीला और फूला दिखाई देता है। विज्वरावस्थामें विकार पैदा हो जाना। मानसिक उद्वेगकी वजहसे वमन और पसीना निकलना।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना और माथा हिलानेपर माथेमें कसावटका भाव और ऐसा मालूम होता है, मानो माथेकी खोल पानीसे भरी हुई है (ऐनान्थि, व्यूफो,—मानो माथेमें खौलता हुआ पानी है=ऐमोन-कार्ब)। रह रहकर माथेमें एकाएक चिलक मार उठता है (क्रियो, नेट्र म्यू)। ऐसा दर्द मालूम होता है, मानो दोनों कनपटियाँ दब रही हैं। माथा पीछेकी ओर झूल पड़ता है (साइक्यूट, ऐक्टिया-रेस, क्यूप्रम-ऐसेट, ग्लोन, हेलिबो, नेट्र म्यू, नक्स, ओपि, फेल्न)। माथेके समूचे बायें भागमें विसर्प, कान बहुत फूले,—रोगी अध्यागत हो पड़ता है और उठ या टहल नहीं सकता। माथेकी त्वचा रूसीसे भरी और उसमें तेज़ खुजली। माथेकी त्वचामें बहुत खींचन मालूम होती है।

**नाक।**—बच्चोंकी नाक सटना,—सूखी सर्दी, दोनों रंध्र सूखे और एकदम रुके—बच्चा न तो श्वास प्रश्वासकी क्रिया कर सकता है, न स्तनका दूध पी सकता है (ऐमोन-कार्ब, नक्स, ऐरिलाप-टियु, अरम-म्यू)। बच्चा मुँह फाड़ कर साँस लेता और छोड़ता है (निकोलम, फाइटो, नेट्र-आर्स, नक्स-वोम)।

**मुखमण्डल।**—चेहरा नीला या लाल, रक्त-रहित या उजला और ठण्डे पसीनेसे तर, रोगी देखनेमें मुर्देकी तरह और पीला मालूम होता है, या फूला और गहरा नीले रङ्गका। चेहरेमें जलन, गर्मी और लाली। चेहरा आगकी तरह गर्म पर दोनों पैर बरफकी तरह ठण्डे। नींद खुलनेपर चेहरेपर बहुत ज्यादा पसीना आरम्भ होकर क्रमसे सारे शरीरमें फैल जाता है। दाँतमें दर्द,—दाँतमें फाड़ने या छेदनेकी तरह दर्द और ऐसा मालूम होता है, मानो दोनों गाल फूल उठे हैं।

**अन्नाशय आदि।**—सर्दी लगनेकी वजहसे अन्त्रशूल और बहुत ज्यादा वायु निकलना। किसी कड़ी चीज़पर पेट रखनेपर झुककर खड़े होने पर उदरमें बहुत दबाव और [illegible] पैदा हो[illegible] है। उदरमें अत्यन्त दर्द। बार बार पा[illegible] हुआ करता है,—अत्यन्त वेग और बहुत [illegible] बड़ा मालूम होता है। बार बार पेशाबके [illegible] करता है।

**श्वासयन्त्र।**—स्वरतन्तुका आक्षेप—स्वरतन्तुके प्रबल सिकुड़ने और फैलनेकी वजहसे भयानक श्वासकृच्छ्रता पैदा हो जाती है और प्रायः आधी रातके समय बच्चा एकाएक जागकर उछलकर उठ बैठता है, उसका चेहरा मानो नीला हो जाता है और श्वासको थामीसे ढाँकने लगता है और अन्तमें फिर पहलेकी तरह श्वास प्रश्वासकी क्रिया होने लगती है और प्रकोप दब जाता है पर फिर पहलेकी भांति प्रकोप पैदा हो जाता है, बच्चा साँस ले सकता है, पर छोड़ नहीं सकता (क्लोरम, मिफाइट), निद्रावस्थामें ही यह प्रकोप होता है (लैके)। वक्षके भीतरके यन्त्रोंके आक्षेपकी वजहसे श्वास कष्ट (एरम ड्रैकान्टियम)। घूँटों या मानो खाँसीको चरमावस्थामें रह रहकर साँस रुक जाना चाहती है। स्वरनलीमें बहुत ज्यादा परिमाणमें गाढ़ा गोंदकी तरह बलगम इकट्ठा रहता है और स्वरभङ्ग (रयुमेक्स, केलि बाई)। पाकाशयमें दबाव मालूम होना, मिचली और सुस्ती और श्वास-प्रश्वासमें व्याघात। वक्षके पार्श्वमें, स्तनग्रन्थिके नीचे दबाव मालूम होना और तेज सलाई गड़नेकी तरह दर्द (केलि-कार्ब, ऐक्टिया रेसि, नेट्र-सल्फ)। खाँसी—श्वासरोध करनेवाली,—रोनेवाले बच्चोंको, आधी रातके समय बढ़ना (ऐकोन, ऐण्टि-टार्ट, आर्स, सिड्रोना)। खाँसी शुन्य गर्भ, गहरी, हूप शब्द करनेवाली, कुक्कुर खाँसी—वक्षके भीतरवाले यन्त्रोंके आक्षेप या तेजीसे सिकुड़ना फैलना मिली (एरम-ड्रैकान्टियम, बेल, हायो, इपिक, मोरोसि)। सांस स्वाभाविक रूपसे ले सकता है, पर सांस छोड़नेके समय वायु निकलनेमें व्याघात होता है और सांय सांय शब्द हुआ करता है (एरम-ड्रैकान्टियम, क्लोरम, इपिक,—वायु निकलना प्राय असम्भव=मिफाइटिस)। ज्वराधिकारमें उत्ताप पैदा होनेकी सूचनावस्थामें गहरी सूखी खाँसी पैदा हो जाती है। बलगम,—केवल दिनके समय थोड़ा थोड़ा गाढ़ा गोंदकी तरह बलगम निकलता है, वृद्धि=आधी रातके समय, स्थिर रहनेपर (विश्रामके समय=हायो, केलि नाई, सिपिया)। शय्यामें सोये रहनेपर (हायो, कोनायम, कास्टि, ड्रोसेरा, क्रोटोन-टिग, पल्स, सेंगुइ) या माथा नीचाकर सोनेपर और ठण्ढी सूखी हवा लगनेपर (ऐकोन)। रातमें श्वासरोधक प्रकोपमें रोगी छटपटाया करता है, रोता है और दोनों बाहु इधर उधर पटका करता है।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—बच्चेके कण्ठके बाहरी भागमें और गलेमें पसीना होता है। लिखनेके समय हाथ काँपते हैं (ऐसिड-कार्बोल, सिड्रोना, नेट्र-

म्यू, नेट्र-सल्फ, नेट्र-फास, सल्फ, जिङ्कम )। कलाईमें सुई गड़नेकी तरह दर्द ( नेट्र म्यू, कार्गोस )। बाहुके अगले भागमें और हाथमें शोथकी तरह सूजन और गाढ़ा नीला रङ्ग। कनिष्ठिका और अनामिकाकी बीचकी पेशीमें अत्यन्त स्पर्श-कातरता। दोनों पैर, विशेषकर पैरकी पीठ और चरणमें ऐसी सूजन मानो शोथ हो गया है। चेहरेमें जलन पैदा करनेवाला उत्ताप और शरीर कुछ गर्म परन्तु दोनों पैर बरफकी तरह ठण्डे ( स्ट्रैमोन, फाइटो, रियुटा, सेबाड्ना, जेल्स )। हाथ और पैर शोथ रोग हो जानेकी तरह फूले और नीले। रोगी बहुत क्षीण हो पड़ता है। मानसिक उद्वेग और धमनी आदिमें खूनका दौरान और सारा शरीर मानो काँपा करता है; ऐसी अनुभूति होती है। माथेके बाएँ पार्श्वके विसर्प रोगमें चलनेकी शक्तिका न रहना। सारे शरीरमें बहुत दर्द मालूम होता है—मानो सारे शरीरको किसीने हथौड़ीसे पीटा है।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—शीतावस्था,—शरीरके चारों ओर शीत दौड़ा करता है और जगह जगहपर ऐसी सुरसुरी मालूम होती है मानो किसीको सास लग रही है। हाथ पैर बरफकी तरह ठण्डे। प्यास नहीं रहती। शीत आरम्भ होनेकी अवस्थामें या उत्ताप आरम्भ होनेके पहले लगातार गहरी सूखी खाँसी आया करती है ( रास )। उत्तापावस्था,—सोनेपर नींद लगते ही सूखा या बिना पसीनेका उत्ताप पैदा हो जाता है। प्यास नहीं रहती, रोगी शरीरका ओढ़ना उतारनेसे डरता है ( शरीरका ओढ़ना उतारनेमें नाराज=आर्जेण्ट-नाइ, नक्स, स्ट्रैमोन, एपिस, मैग-कार्ब, स्क्वान ), निद्रित अवस्थामें देह गर्म और हाथ पैर बरफकी तरह ठण्डे। जागते ही या जाग्रत अवस्थामें प्यास न रहना और रातके सात बजेसे एक बजेतक चेहरेपर बहुत ज्यादा पसीना होता है, चेहरेपर मोतीकी तरह पसीनेकी बूँद दिखाई देती हैं और जागनेकी अवस्थामें लगातार पसीना हुआ करता है, पर फिर सो जाते ही पसीना बन्द हो जाता है और उत्ताप पैदा हो जाता है ( सोनेके लिये आँख बन्द करते ही पसीना आरम्भ हो जाता है=सिङ्कोना, कोनायम, थूजा, पल्स, प्लैट )। चेहरेपर क्षय कास बतानेवाली लाल आभा ( बैसिलिनम —"आयोडोफार्मस" के बाद टियुबर्क्युलिनमका प्रयोग करना चाहिये—सेङ्गि-विन, स्टैनम )। रातमें बहुत पसीना ( ए-ऐसेट, ऐमोन-म्यू, आर्स, हेराड, कैल्के, सिङ्कोना, ऐ-नाइ, लाइ, जैबोरैन, मार्क, फास, पल्स, सिपिया, स्टैनम,

सलफर)। विज्वरावस्थामें दिन रात ऐसा पसीना होता है, मानो शरीरपर किसीने ठण्डा पानी ढाल दिया।

**निद्रा।**—औंघाई आनेपर भी नींद नहीं आती (बेल, कैमो, ओपि)। बार बार नींद खुलना, मानो रोगी सोकर जाग उठा, इसके बाद महान उद्वेग प्रकट करता है, काँपा करता है और इस तरहका श्वास कष्ट पैदा हो जाता है, मानो साँस रुक जायगी। रोगी अधखुली आँखोंसे मुँह फाड़कर सोता है। निद्रित अवस्थामें सूखा उत्ताप पैदा होता है और जागते ही पसीना होना आरम्भ हो जाता है।

**वृद्धि।**—विश्रामके समय या स्थिर रहनेपर, सोनेपर विशेषकर माथा झुकाकर बायीं करवट सोनेपर, आधी रातके समय या बाद, रातके ७ बजेसे एक बजेतक, शरीरका वस्त्र उतारनेपर, सूखी हवा लगनेपर, शरीरकी उत्तापावस्थामें, ठण्डा पानी आदि पीनेपर, डर जानेपर और हर्ष विषाद आदि प्रबल मानसिक उद्वेगकी वजहसे।

**उपशम।**—शय्यापर उठ बैठनेपर, शरीर हिलानेपर, दबानेपर और और शरीरका कपड़ा या रोगी अंग कसकर बाँध देनेपर।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—आर्स, कैम्फोरा।

**सदृश।**—सिङ्कोना, क्लोरम, इपिका, मिफाइटिस, सलफर, ऐकोन, आर्स, बेल, रास-टक्स, सिपिया।

**अनुकूल सम्बन्ध।**—ओपियमके बाद सैम्बुकसके प्रयोगसे बहुत लाभ होता है।

**तुलनीय।**—श्वास कष्ट—क्लोरम, मिफाइटिस। नींदके समय रोगका आक्रमण—लैकेसिस। पसीना होना—चायना, थूजा, पल्स। खुले रहनेकी इच्छा—नक्स वो। शीर्णता—आयोड, टियुबर्क। इन्द्रिय परिचालनका दुष्परिणाम—फास-ऐसिड। श्लेष्मा—कैलि-बाई। सर्दी लगना—ऐकोन। नाक बन्द—ऐमोन-कार्ब, नक्स वोम।

**शक्ति।**—मूल अरिष्टसे ६ ठा शततमिक क्रम।

---

## सैङ्गुइनेरिया कैनाडेन्सिस ।
## ( SANGUINARIA CANADENSIS )

**दूसरा नाम ।**—सैंगुइनेरिया वारनेलिसा ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—ताजी जडसे अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— मदात्यय, स्वरभंग, दमा, स्तनका अर्बुद, श्वासनाली प्रदाह, कार्बंकल; सर्दी, वक्षमें दर्द, वयःसन्धिकालकी बीमारियाँ, काली खाँसी, बहरापन, उपझिल्ली प्रदाह, बाधक, अजीर्ण, कानमें अर्बुद, प्रमेह, आँखकी बहुतसी बीमारियाँ, पलकोंपर दाने निकलना, खून मिली खाँसी, सर-दर्द, बहुव्यापक सर्दी; यकृतमें विकारके कारण खाँसी, ऋतुके समय स्तनमें दर्द, नखमें जखम, स्नायु-शूल, अलिजिह्वाकी सूजन, आँखोंका प्रदाह, स्वरनली प्रदाह, यक्ष्मा-कास, जरायुकी बीमारियाँ, फेफड़ेका प्रदाह, पालिपस या बहुपाद, गर्भा-वस्थाकी नाना प्रकारकी बीमारियाँ, मुँहमें पानी भर आना, कर्णमूल, आमवात, रसटक्सकी विषाक्तता, कन्धेका आमवात, घ्राण-शक्ति या स्वाद-शक्तिका बिगड़ जाना, पाकस्थलीकी स्नायविक बीमारियाँ, उपदंश, कर्णपटह का प्रदाह, अर्बुद, वमन, अँगुलबेढ़ा, क्रुप खाँसी इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास ।**—यह समस्त वायु-मार्गमें विकार पैदा कर तथा नाकके भीतरकी श्लैष्मिक झिल्लीमें उत्तेजना पैदा कर नयी सर्दी उत्पन्न करता है और इसीलिये नाककी जड़में दर्द, घ्राण-शक्तिका गायब हो जाना या बिगड़ जाना और फूलकी गन्ध सहन न होना आदि पैदा हो जाते हैं। सर्दीका बुखार, नयी फसलकी रेणु सूंघनेके कारण सर्दी रोग, नकसीर और नाशा-रोग वगैरह सभी इसके विषयके अन्तर्गत आ जाते हैं । इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण ये हैं :—(१) निर्दिष्ट समयका अन्तर देकर पैदा होनेवाला (हर सात दिनके अन्तरसे या वय सन्धिकालमें) वमनादि, पाकाशयकी बीमारीके साथ सर दर्द, सवेरे आरम्भ होता है, दिनके दो-पहरतक बढ़ता है और इसके बाद शामतक बराबर मौजूद रहा करता है, ऐसा मालूम होता है, मानो माथा फट कर दो हो जायगा (२) दोनों चक्षु-गोलक (आँखके

गोले ) पर इतना दबाव अनुभव होता है, कि मालूम होता है, कि ललाटके नीचेसे दोनों आँखें बाहर निकल पड़ेंगी, नींदके बाद घट जाता है। ( ३ ) अँधेरेमें एकदम स्थिर भावसे रहनेपर सर दर्द घटता है। सिरके पिछले भागसे आरम्भ हो कर मूर्द्धाके ऊपरसे दाहिनी आँखके ऊपरी भागमें आकर ठहर जाता है। ( ४ ) मुँहका स्नायुशूल—घुटने टेककर जोरसे जमीनपर माथा दबानेपर घटता है, ऊपरी हनु चारों ओर फैलता है। ( ५ ) नित्य तीसरे पहर दोनों गालोंमें घय-कास बतानेवाली एक सीमाबद्ध लाली पैदा होती हैं, वायुनली-भुज-प्रदाह और फेफड़ेके प्रदाहमें भी इसी तरहके गण्ड-रोग दिखाई देते हैं। ( ६ ) दाहिने कन्धे और बाहुमें वातका दर्द—रोगी वह बाहु उठा नहीं सकता, खास कर रातमें। ( ७ ) जानु सम्मुखास्थि, करभ वगैरह सिर्फ पतले चमड़ेसे ढकी हड्डियोंमें दर्द। ( ८ ) तालुमूल और अन्ननालीमें जलन। ( ९ ) स्वर-नली और नाकके भीतरका झिल्लीमय अर्बुद। ( १० ) वयः सन्धिकालके समयकी बीमारियाँ—जैसे रह रह कर शरीर और चेहरेमें उत्ताप पैदा हो जाना, प्रदर, हाथ और तलवेमें जलन, शरीरपर ओढ़ना या कपड़े सहन न होना, स्तनका बढ़ना और दर्द। ( ११ ) नये पैदा हुए शस्य और फूल आदिकी धूल सूँघनेकी वजहसे श्वास-रोग—गन्ध सूँघनेपर बढ़ जाता है। (१२) सूखी खाँसी,—खाँसीके कारण रातमें नींद खुल जाती हैं और जबतक रोगी उठ नहीं बैठता और वायु नहीं त्यागता तबतक नहीं घटता। ( १३ ) हूप खाँसी आराम होनेके बाद कभी कभी पैदा होनेवाली प्रचण्ड खाँसी, सर्दी लगते ही यह खाँसी पैदा हो जाती है। ( १४ ) युवती स्त्रियोंके चेहरेपर व्रण आदि नाना प्रकारके उद्भेद—खासकर जब ऋतुस्राव बहुत थोड़ा होता है। डा० क्लार्क कहते हैं, सर्दीके बारबारके बाद हूप खाँसीकी तरह बच्चोंको जो खाँसी रह जाती है, उसमें इस दवासे विशेष लाभ पाया गया है। "इसकी बीमारीका प्रकोप भी 'सेन्ग्विना-रिया" की भाँति ही दाहिने अंगपर ही विशेष हुआ करता है। दाहिने फेफड़ेका प्रदाह, यदि वह विशेषकर यकृतके विकारकी वजहसे हो, तो इससे बहुत फायदा हुआ करता है और इसकी एक विशेषता यह है, कि इसके सभी स्राव और निश्वास और आध्मान वायु सभी बदबूदार और कषाय होते हैं।

## लक्षणावली।

**मन**।—मानसिक जड़ता और मैलापन,—डकार आनेपर घटना।

चित्तकी चंचलता और शङ्कित भाव ; वमन और प्रलाप पैदा हो जानेके पहले चित्तकी चंचलता। उदास चित्त और मिचली—यदि रोगीके घरके भीतरसे कोई चला जाता है, तो वह बहुत चिढ़ उठता है। रोगके सम्बन्धमें चिन्ता न रहना—ऐसा समझना कि वह आरोग्य हो जायगा। जाग्रत अवस्थामें भ मानो स्वप्न देखता है—ऐसा भाव।

**मस्तक।**—रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसका मस्तिष्क निष्क्रिय और सुन्न हो गया है, चित्त सोनेपर माथा नहीं हिला सकता। वह इस सम्बन्धमें एकदम अचेतन्य-सा रहता है, कि उसके चारों ओर कौन क्या कर रहा है। सपनेमें देखी घटनायें सब ऐसी मालूम होती है, मानो कई सप्ताह या कई महीने पहले घटी हैं। रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो वह किसी भाफकी गाड़ीपर चढ़ा है और मानो उसके चारों ओरके सभी मनुष्य बहुत तेजीसे बोल रहे है। उसे पकड़ रखनेके लिये रोगी बहुत अनुनय विनय करता है। सरमें चक्कर आना,=एकाएक माथा घुमानेपर ( कैल्के, केलि-कार्ब, ऐ-लेक्टिक ) और ऊपरकी ओर देखनेपर ( कैल्के, क्यूप्रम, लेके, टैबाक )—ऊपरकी ओर देखनेपर गिर जाना चाहता है ( पल्स, साइलि ), रातमें सोनेपर ( कास्टि, लैके, पल्स, रास ), उसके बाद उठनेपर ( बेल, कार्बो-ऐन ), बैठने बाद उठनेपर ( नक्स ) और आब-हवा ठण्ढी होनेपर ( आँधी पानीके दिनोंमें=कैल्के-फास ), निर्दिष्ट समयके बाद पैदा होनेवाला सर-दर्द सवेरे प्रारम्भ होता है, दिनमें क्रमसे बढ़ता है और सन्ध्यातक स्थायी रहता है ( नेट्र म्यू, साइलि, स्पाइजि, टैबाक )। ऐसा मालूम होता है, मानो माथा फट जायगा ( ब्राई, सिङ्को, ग्लोन, नेट्र-म्यू ) या मानो प्रबल दबावकी वजहसे दोनों आँखके गोले गड्हेसे बाहर निकल पड़ेंगे ( काक्यु, जिमोलैंड, इग्ने, लैचनेन्थिस, नेट्र म्यू, फास, सेबाई, सेनेगा, सिपि, टैरेण्ट या मस्तिष्कमें, टपक या छुरी मारनेकी तरह दर्द—बढ़ना—माथेके दाहिने पार्श्वमें,—विशेष-कर ललाट और मूर्द्धादेशमें, अन्तमें सर्दी मालूम होना, मिचली और पित्त या खाये हुए पदार्थ वमन हुआ करते हैं। रोगीको बाध्य होकर अँधेरी कोठरी में सो जाना पड़ता है ( बेल, साइलि, केलि-बाई ), सोनेके बाद घटता है ( जेल्स, ग्लोन )। सर-दर्द,—सरके पिछले भागमें आरम्भ होकर मूर्द्धाके ऊपर से दाहिनी आँखके ऊपर आकर ठहर जाता है ( साइलि—बाई आँखके ऊपर की जगहपर=नक्स-मस, स्पाइजि )। सरमें अधिक रक्त-सञ्चय होनेके कारण

कानमें साय साय शब्द, क्षणभर तक ठहरनेवाला उत्ताप पैदा हो जाना और अन्तमें मुँहमें इस तरह पानी भर आया करता है, मानो वमन होगा। सर दर्दके साथ मिचली और कै, रोशनी सहन न होना वगैरह लक्षण मौजूद रहते हैं। वृद्धि—प्रत्येक बार देह या माथा हिलानेपर, घटना—सोने बाद और बहुत ज्यादा परिमाणमें पेशाब होनेपर ( ऐको, जेल्स, कैल्मिया, इग्ने, मिलिलोट, सिलि )। सर दर्द,—प्रत्येक सात दिनका अन्तर देकर ( सैबाड, सिलि, सल्फ़, —प्रति आठ दिनका अन्तर देकर=आइरिस ) और वय:सन्धिके समय फिरसे पैदा हो जाता है। कटकट भनभन करनेवाला सर दर्द,—मानो सर्दी होनेका पूर्ण लक्षण है, परन्तु सर्दी नहीं होती,—ललाट और करोटीके मध्य भागमें दर्द बढ़ा मालूम होता है और आँखोंमें दबाव मालूम पड़ता है, दोनों आँखों में जलन हुआ करती है और रोगी बड़ी तकलीफसे आँख हिला सकता है। माथेके किसी खास अंशमें त्वचा क्षय हो जानेकी तरह दर्द मालूम होना और स्पर्श सहन न होना,—खासकर दोनों कनपटियाँ ( सिलि, सिङ्को, पैरिस, लेके, स्पाई )। कानपटीकी शिराएँ सब फूल उठती और छूनेपर बहुत दर्द होता है।

आँख।—पुतली फैली ( ऐलेन-ग्लेण्ड, बेल, साइक्यू, जेल्स, हायो )। आँख एकदम सूखी और जलन भरी और अन्तमें उससे बहुत ज्यादा पानी गिरा करता है ( ऐलियम-सेट, ऐ-नाई, इयुफ्रे, फाइटो, सल्फ )। आँख हिलाने पर दर्द मालूम होता है ( ब्राई, कैल्मिया, नेट्र म्यू, पैरिस, फास, रास )। दोनों आँखके गोलोंमें मानो जखम हो गया है, ऐसा तेज़ दर्द और उसके भीतरसे ऐसी यन्त्रणा होती है मानो तीर गड़ रहा है, साथ ही धुंधली दृष्टि। आँखमें ऐसी बेचैनी मालूम होती है, मानो केश गिर गया हो ( इयुफ्रे, टेरेण्ट ) और अच्छी तरह देख नहीं सकता। दाहिनी आँखके बीचमें और ऊपरी अंशमें स्नायुशूल ( ऐ-कार्बोल, कोलोसिन्थ, कैल्मिया,—बाई आँखके भीतर और ऊपर=नेट्रम म्यू, लेके,—दिनके १० बजेके समय आरम्भ होकर दोपहर तक बढ़ कर धीरे धीरे घट जाया करता है—स्टैनम )। कामला रोगमें दोनों आँखोंका सफेद अंश पीला दिखाई देता है। सर्दीकी वजहसे आँखोंका प्रदाह—पलकें मांसांकुरसे भरी ( ग्रैफ, आर्स, केलि-बाई, मार्क-कोर, थिनिन-स्यू )। वसु-प्रदाहके बाद आँखमें जखम हो जाया करता है ( थुजा, आर्जेण्ट-नाई )।

**कान।**—शब्द सहन न होना,—कानमें एकाएक कोई आवाज़ प्रवेश करनेपर ( काक्यु ) कष्ट मालूम होता है—विशेषकर दाहिने कानमें। सरमें अधिक रक्त-सञ्चयके साथ कानमें टपक हुआ करती है और भों भों शब्द होता है। गलगण्ड-रोगके साथ दोनों कानोंमें जलन हुआ करती है ( ऐगार, ऐमिल, कास्टि )। सर दर्द, कानमें आवाज़ और सरमें चक्कर आनेके साथ कर्णशूल। बराबर समयका अन्तर देकर कानके नीचे धकधक किया करता है और अधिकांश स्थानोंमें जोड़ा जोड़ा धकधकी सुन पड़ती है।

**नाक।**—घ्राण शक्तिका लोप हो जाना,—सर्दीमें ( पल्स, नैट्र म्यू, नैट्र-कार्ब, साइक्लोमैन, सैरासिनिया )। नाकके भीतर झिल्लीमय अर्बुद ( थूजा वैल्के-कार्ब, टियुक्रि, सिपा ) उत्पन्न हो जाया करती है। पानीकी तरह सर्दी, का स्राव,—बार बार छींक आया करती है ( ऐकोन, आर्स, सिपा, जैल्स, आइरिस, ग्युनेक्स ), स्राव पानीकी तरह, कषाय या त्वचाको क्षय करनेवाला ( एरम-ट्राई, लार्ड, मार्क, नक्स वोम, सिपा, फैरम, हाइड्रैस्ट ), रंध्रमें चुनचुनी हुआ करती है, डङ्क मारनेकी तरह दर्द मालूम होता है ( कैलि-बाई, हैक-डिप्लो, सिपि, सिस्टस, रैनन-बल्बो, सैरासिन, यूप्रम )। सूखी सर्दी,—एका-एक सर्दी लग जानेकी तरह ( ऐकोन, कैम्फो, सिङ्को, नक्स-वोम, सेम्बु, स्टिक्टा ), —रंध्र रुक जाता है। कभी पानीकी तरह श्लेष्मा निकला करता है और कभी दोनों रंध्र सूख जाते हैं और सट जाते हैं ( पल्स, नैट्र म्यू, फास, पैरिस )। ताजे खिले गुलाब आदिके फूल या नये पैदा हुए शस्य आदिकी रेणु सूंघनेकी वजहसे सर्दी और श्वास कष्ट,—रोगिनीकी नाकमें फूल आदिकी गन्ध प्रवेश करनेपर वह पीड़ित और सुस्त हो पड़ता है ( फास, ग्रैफ, इग्ने, नक्स वोम, वैलि, सिपा )।

**मुख-मण्डल।**—मुँहका स्नायुशूल,—ऊपरी हनुसे दर्द नाक, आँख, कान, गर्दन और सरके बगलके भागके चारों ओर फैल जाता है। घटना — घुटने टेककर जोरसे जमीनमें माथा रगड़नेपर या तकियेपर दबानेपर, दर्द बेधने और जलन पैदा करनेवाला। [illegible] या दोनों गालमें दिखाई देता है, क्षयकास, [illegible] -प्रदाह सूचक ( क्रियो, लैचनेन्थिस, टाई, फ[illegible] [illegible] लालीके साथ गिरायें सब फूल उठती हैं, [illegible] शिराओंकी

ोपर तेज दर्द मालूम हुआ करता है। तीसरे पहर चेहरा लाल हो उठता और दोनों कानोंमें जलन हुआ करती है। विकार मिले फुसफुस-प्रदाहमें ाल और हाथमें नीलापन दिखाई देता है। थोकाई मालूम होना और रा म्लान। गण्डास्थिमें दर्द अनुभव होना। दोनों ओंठ सूखे मालूम होते सन्ध्या होनेके समय दोनों ओंठ फूल उठते हैं, निचले ओठमें जलन ा करती है, कड़े मालूम होते हैं और उसपर दाने निकल आते हैं, छाले गलकर सूख जानेपर पके घाव जैसे हो जाते हैं और कुछ देर बाद ये सब ड़यां छालेकी तरह उजड़ जाती हैं। हनु-सन्धि जकड़ी मालूम होती यन्त्रणा-जनक खांसीके साथ गण्डरोग। आर्त्तव-स्राव बहुत अधिक होने मय युवतियोंके चेहरेपर व्रण आदि उद्भेद निकलते हैं ( बेलिस, कैल्के, तनिया जेम्बस, सोरिन )।

**मुख-विवर**।—स्वादकी शक्तिका न रहना और जीभ ऐसी होना मानो जल गयी है ( आइरिस, फाइटो, रियुमेक्स, साङ्गुमेक्स, सिन्थ, लाई, प्लेट )। मसूढ़ेपर और ऊपरी तालुमें जखम पैदा हो जाते मीठी चीजें तीती मालूम होती हैं और इसके बाद ही जीभके बगलवाले जलन हुआ करती है। जीभ सफेद लेपसे ढकी और उसमें तेल या चर्बी द मालूम होता है। जीभ इस तरह जला करती है, मानो जल गयी ल्के-फास, नेट्र-सल्फ, कार्बो-ऐन, ड्रोसेरा, फास, फाइटो, सैबाड, सेनेगा)। बहुत दर्द,—मानो उसपर फोड़ा निकल रहा है ( रास, सिस्टस, ऐ- लि )। जीभ लाल और ऐसा मालूम होना मानो उसमें कोई गर्म गयी है। मुंहमें बहुत बदबू। मुख-विवर लसदार और दांत सब भी मालूम होते हैं।

**लेके भीतर**।—कोई पदार्थ निगलनेके समय कण्ठके भीतर सूजन होती है ( हिप, सोरिन, पल्स )। ऐसा मालूम होता है, मानो गला ा चाहता है, दाहिने पार्श्वमें अधिक,—इसके साथ ही स्वर-लोप। त सूखा मालूम होता है, पानी पीनेपर भी यह सूखापन नहीं जाता ),—ऐसा मालूम होता है, मानो गला फट जायगा। कण्ठके भीतर मानो त्वचा चय हो गयी है ( अर्जेण्ट-नाइ, एरम-ड्राई, सिपा )। प्रदाह,—पीब सञ्चयमें विलम्ब होनेपर गलेमें गर्मी मालूम होती है,—

गलेमें ठण्ढी हवा खींचनेपर आराम मिलता है, तालुमूल और जीभकी बगल के दोनों गह्वर सफेद मोतीकी तरह लेपसे ढके मालूम होते हैं—गलरूह-प्रदाह रोगमें। तालुमून और अन्ननलीमें जलन मालूम होती है। तालुमूलमें ऐसा मालूम होता है, मानो बहुत गर्म पानी आदि पीनेके कारण जल गया है।

**पाकस्थली।**—यह नहीं बता सकता कि क्या खानेकी इच्छा है, तेज पदार्थ या चटनी वगैरह बहुत अच्छी लगती है ( सिङ्को, लैक-कैन, फास )। चीनी या शक्कर तीती मालूम होती है और जलन पैदा कर देती है। भोजनके कुछ ही समय बाद पाकाशय खाली मालूम होता है ( टीलिया-ड्रि ), श्वासमें तकलीफ मालूम होती है, मिचली पैदा हो जाती है, मुँहमें पानी भर आया करता है, रोगी इतना सुस्त हो पडता है, कि बेहोश हो जाना चाहता है और बारह बजेतक ठण्ढा पसीना हुआ करता है, थोडा खानेपर भी ऐसा ही हुआ करता है। रह रहकर प्राणान्तक मिचली पैदा हो जाया करती है ( ऐण्टि-टार्ट, क्रोटैलस, डिजिट, इपिक, टैबाक, लैक-डिफ्लो—काला वमन=कैडमियम-सल्फ )। मुँहमें लगातार पानी भर आया करता है, सर दर्द पैदा हो जाया करता है और सर्दी लगकर बोखार आता है ( इयुपेट, आर्स, कैमो, इपिक, नेट्र-म्यू, पोलिपोरस )। वमन हो जानेपर भी मिचली नहीं घटती ( डिजिट, इपिक )। वमनमें निकले हुए पदार्थमें कडवा पानी होता है ( कार्बोनियम-सल्फ, नेट्रम-सल्फ ), या अम्ल-स्वादका कसेला जलीय पदार्थ ( कोनायम ), अजीर्ण खाये हुए पदार्थ ( फेरम, कैलि-बाई, क्रियो, नक्स-वोम ) और क्रमि ( ऐको, सिना, फाइटो, सेबाड, सिकेलि ), वमन होनेके पहले बडे उद्वेगके साथ सर-दर्द और पाकस्थलीमें जलन, वमनके बाद सर-दर्द बहुत घटता या उपशम हो जाया करता है। मिचली पैदा होने बाद कभी कभी आमवात पैदा हो जाता है। छातीमें जलन हुआ करती है, बार बार डकार आती है। सर दर्द होता है और इसके बाद ही वमन तथा पतला पाखाना होता है। पाकस्थलीमें क्षय हुई त्वचाकी तरह स्पर्श सहन नहीं होता और इस तरहका दबाव मालूम होता है, मानो दब रही है। भोजनके बाद बढना ( कार्बोनियम-सल्फ, स्ट्रान्सियाना, लाइ, स्टेन—दूध पीनेपर=सैम्बियु )। सर-दर्द रोगमें पाकाशयमें जलन ( ऐस्क्लिप-टियु, आइरिस-आर्स, वेन्थ, वेरेट )। पाकाशय-प्रदाह,—पाकाशयमें जलन, वमन और सर दर्दके साथ। पाकाशयके सर-दर्दमें पाकाशय, खाली सुस्ती लानेवाला मालूम होता है। एकाएक उदरोर्द्ध-

प्रदेशमें इस तरह जकड़ जाता है कि ऐसा मालूम होता है, मानो सांस रुक जायगी। वमनके बाद रोगी मिचली रोकनेके लिये कुछ खाना चाहता है। ऐसा अनुभव होता है, कि मानो पाकाशयमें कोई जीवित पदार्थ उछल कूद रहा है (क्रोकस, केल्के-फास, एरण्डो, थूजा)। धूम्रपानके बाद हिचकी आती है (अनुम—तम्बाकू खानेकी वजहसे हिचकी=ऐसिड-ग्लू ड, कैलेण्ड्रिउ इग्ने)।

**यंत्राशय।**—ऐसा मालूम होता है, मानो स्तनके स्थानसे यकृतकी ओर आगकी लौ जा रही है। यकृत निष्क्रिय, शरीरकी त्वचा पीली आभा लिये, अन्त्रशूल। प्लीहा प्रदेशमें तेज नश्तरसे बेधनेकी तरह दर्द। बाएँ कोखमें दर्द, वृद्धि—खासनेपर (ऐम्ब्रा, घटना=दबानेपर और बाईं करवट सोनेपर =बाईं—दबानेपर और बाईं करवट सोनेपर दर्दका बढ़ना=कालुरनस, दाहिने पार्श्वमें=चेलिडो)। सन्ध्याके समय उदर आध्मान वायुसे भर जाता है,—जरायु द्वार खुला रहनेके कारण स्त्री योनिसे वायु निकलना (ब्रोम, लाईं, ऐ फास, ओरिगेनम)। उदरकी अनमनीय स्फीति (कड़ी सूजन) (कुरारी, थूजा), तलपेटके दाहिने पार्श्वसे बाएँ पार्श्व और वहाँसे मलान्त्र तक इटने वाला छिदनेकी तरह दर्द। उदरमें स्पर्श सहन नहीं होता,—भोजन करनेपर बढ़ जाता है। ऐसा अनुभव होनेके बाद कि वक्षके बीचसे अन्त्राशयमें गर्म पानी गिर रहा है, पतले दस्त आने लगते हैं।

**मलान्त्र और मल।**—नयी सर्दीके बाद अतिसार (स्लिला, सेम्बुस)—इसके साथ ही वक्षमें दर्द और खाँसी, उदरामय या पतले दस्त, मल पतला क्षारमय या चमकीला पीली आभा लिये, अजीर्ण, पानीकी तरह, पतले दस्त की बीमारीमें ऊपरी और निचले मुँहसे आध्मान वायु निकला करता है (ऐलो), आध्मान वायु निकलनेपर खाँसी बहुत घट जाया करती है वेग रहनेपर भी पाखाना नहीं होता, पर ऐसा मालूम होता है कि मलान्त्रके निचले अग्रमें मानो एक ढेला अड़ा हुआ है और केवल बदबूदार आध्मान निकला करता है। पर्यायक्रमसे कब्जियत और पतले दस्त होने लगते हैं।

**पेशाब।**—कामला रोगमें पेशाब परिमाणमें बहुत थोड़ा और घोर लाल (टेरिब), रख छोड़नेपर वहाँ कुछ लाल तली जम जाती है। रातमें बार बार बहुत ज्यादा और साफ पानीकी तरह पेशाब हुआ करता है (डफनी, ग्लोन, ऐ फास, नेट्र-म्यू, इयुजिनिया-जेम्ब, स्लिला, लैक-कैन)।

**स्त्री-जननेन्द्रिय**।—जिन स्त्रियोंको रजःस्राव होना बन्द हो गया हो, उनके स्वास्थ्यमें नाना प्रकारके विकार—रह रहकर उत्ताप पैदा हो जाना ( ऐ-सल्फ, ऐमिल, ग्लोन, लेके, सैंगेनम, सिपि )। त्वचा क्षय करनेवाला, कषाय, बदबूदार प्रदरका स्राव ( सैंग्राइना, सिपिया )। हाथ और तलवेमें जलन ( लेके, सल्फ ),—रोगिणी शरीरका वस्त्र दूर फेंक देती है, दोनों स्तनोंमें बहुत दर्द होता है और वे फूल उठते हैं ( कोना, हेलोन )—( जब ऊपर लिखी अवस्थामें लैकेसिस और सलफरसे भरपूर लाभ नहीं दिखाई देता—एच-सी-एलेन )। तलपेटमें दर्द,—मानो ऋतु होनेके पूर्व लक्षण ( ऐक्टिया, ऐलो, कोलोफिल, पल्स )। ऋतु,—असमयमें होता है, रक्त काला निकलता है या ठीक समय पर होता है, स्राव बदबूदार चमकीला लाल, या मांस खण्डकी तरह थक्का थक्का जमा हुआ खून निकलता है ( जिङ्कम, स्ट्रैमोन, ऐपीसाइनम, लेकेसिस )। अन्तके समय खून और भी गाढ़ा हो जाता है, पर बदबू पहलेकी अपेक्षा कम होती है, या स्राव बहुत कम हुआ करता है। सर दर्द माथेके पिछले भागसे ललाटमें चला जाता है और ऐसा मालूम होता है मानो माथा काटा जाता है ( सिपिया ) और चेहरा लाल और गर्म हो जाता है। जरायु मुख जखम भरा और उससे बदबू और त्वचा क्षय करनेवाला प्रदर-स्राव निकलता है। स्तन दोनोंमें तेज़ सलाई गड़नेकी तरह दर्द। दाहिने स्तन-वृन्तके नीचे छूनेपर त्वचा क्षय हो जानेकी तरह दर्द और स्तन वृन्त भी ऐसे मालूम होते हैं, मानो जखम हो गया है।

**श्वासयंत्र**।—गलेमें अकसर सूखापन अनुभव होता है। स्वरनलीमें सूजनके साथ स्वरलोप। विकार-युक्त फेफड़ेके प्रदाह रोगमें सांस तेज़ और जोर लगाकर, बहुत श्वास कष्ट, दोनों गाल और हाथ नीली आभा लिये और नाड़ी कड़ी, नये खिले फूल आदिकी रेणु सूंघनेकी वजहसे सर्दीके बाद श्वास-रोग, कोई तेज़ गन्ध सूंघनेपर बढ़ जाता है। यन्त्रणा जनक, लम्बा लम्बा और फस फस शब्द करनेवाला श्वास-प्रश्वास ( डिजिट, ग्लोन, जेल्स, इग्ने )। बार बार दीर्घ निश्वास ग्रहण करनेकी आकांक्षा, परन्तु उससे वक्षका कसावट का भाव और छातीका जकड़ जाना और भी बढ़ जाता है और वक्षमें फाड़ने की तरह तकलीफ पैदा हो जाती है,—खासकर दाहिने पार्श्वमें, सूखी कलेजा फाड़ डालनेवाली खांसी,—कण्ठमें खुजलीकी वजहसे ( फास, रियुमेक्स, सिपिया, हिपर ), इसके साथ ही कण्ठ सूखा मालूम होना, कण्ठके भीतरसे

वक्षोस्थिके पीछेवाले भागमें होकर नीचेकी ओर फैलनेवाली सुरसुरी अनुभव होना ; सन्ध्याके बाद सोनेपर खांसी बढ़ जाती है। सूखी खांसी,—रातमें रोगीकी नींद खुल जाती है और जबतक खाटपर उठ नहीं बैठता और डकार में तथा अधोमार्गसे वायु नहीं त्यागता तबतक नहीं घटती है। सीमा बद्ध गण्डरोग, रातमें पसीना और उदरामय, वक्षमें दर्द और पानीकी तरह सर्दी के स्रावके साथ प्रचण्ड खांसी (सुफ्रे, सिपा, स्क्विला, सेनेगा)। वक्षके ऊपरी अंशमें लगातार भार और दबाव मालूम होनेके साथ श्वास कष्ट। वक्षोस्थि और दाहिने स्तन-वृन्तके मध्यवाले अंशकी पेशीमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। वक्षोस्थिके पीछे और वक्षके दाहिने अंशमें तेज दर्द और जलन पैदा करनेवाला उत्ताप मालूम होता है और इस उत्तापकी लहर दिनके ४ बजनेके समय यकृतकी ओर फैलती है। दाहिने वक्षमें, स्तनवृन्तके निकट, तेज शलाका बेधनेकी तरह दर्द अनुभव हुआ करता है (ब्रायो, रास)। हूप खांसी आराम होने बाद प्रतिबार सर्दी लगते ही फिर पैदा होनेवाली प्रचण्ड खांसी। बहुव्यापक सर्दीके बोखारके बाद तेज खांसी। प्रचण्ड सांय सांय शब्द करनेवाली, घड़ घड़ खांसी—बलगम बड़ी तकलीफसे निकलता है। बलगम गाढ़ा और डोरीकी तरह, गोंदकी तरह लोहेके जंगकी तरहके रङ्गका (ऐण्टि टार्ट, आयोड, लाइ, फास)। बहुत श्वास कष्ट मिला, फुसफुस प्रदाहमें फेफड़ेकी यकृत्भाव प्राप्ति होनेपर। दाहिने कन्धेतक फैल जानेवाला दर्द, बड़े कष्टसे रोगी अपना दाहिना हाथ माथेतक उठा सकता है। तीसरे पहर दोनों स्तनों के बीचमें, विशेषकर दाहिने पार्श्वमें, बहुत जलन मालूम होती है। फिफड़े का प्रदाह ; वक्ष और फेफड़ेमें जलन और सुई गड़नेकी तरह दर्द, रोगी चित होकर पड़ा रहता है (चित लेटनेपर घटना=ऐलो, ऐनाक, ब्राई, कोल्चि, केलि-कार्ब, लाइकोपोड, स्टैनम), कफके टुकड़े बहुत जमे और डोरीकी तरह बड़ी तकलीफसे निकलते हैं और उनका रङ्ग लोहेके जंगकी तरह होता है, नाड़ी तेज और सूक्ष्म ; मुखमण्डल और प्रत्यङ्ग आदि ठण्डे, या हाथ और पैरमें जलन भरा उत्ताप, दोनों गाल तमतमाये और उनपर सीमा-बद्ध लाली और जलन, वृद्धि=तीसरे पहर या सन्ध्याके आरम्भके समय ; बहुत श्वास-कष्ट पैदा हो जाया करता है। मुँहसे निकली हुई हवा और बलगममें बहुत बदबू रहती है,—रोगी स्वयं भी उस बदबूको अनुभव करता है (ऐ नाइ, क्रोकस, कैप्स, केलि फस, ह्विपर, स्क्विला, बैप्टि, स्टैनम)। खांसीके पहले और बाद

अधोमार्गसे वायु निकला करता है, खाँसीके बाद उत्ताप अनुभव होता है और इसके बाद ही जम्हाई आया करती हैं (ऐनाका, नक्स-वोम—विशेषकर बच्चों-को—ऐण्टिम-टार्ट—औंघाई आती है और जम्हाई आया करती है=ऐनाक) चेहरेपर मोमा-जड़ गण्ड-रोग, उदरामय, रातमें पसीना और दोनों पैरोंमें दर्द प्रभृति लक्षण भी मौजूद रहते हैं।

**हृत्पिण्ड।**—हृदयके अगले भागके नीचे, तकलीफ देनेवाला सलाई गड़नेको तरह दर्द, या ऐसा दर्द अनुभूत होता है, मानो कुचला जा रहा है। सन्धियोंके वातमें बाहरी प्रयोग द्वारा भीतर दबा हुआ रोग हृत्पिण्डपर आक्रमण करता है (कोलचिकाम)। त्वचा सूखी और शरीरमें दाहके साथ धमनी आदिमें खूनका दौरान और जोर जोरसे कलेजा धड़कना (ऐमिल, ग्लोन, फाइजस)। हिमांग, होश न रहना, वगैरहके साथ हृत्पिण्डकी और नाड़ीकी अनियमित क्रिया।

**प्रत्यङ्गादि।**—गर्दनका पिछला भाग, कन्धा और बाहुमें वातका दर्द,—रातमें बढ़ना। बायें अंसफलकके दाहिने प्रान्तमें धीमा दर्द मालूम होना, श्वास प्रश्वाससे बढ़ जाता है। भारी बोझ उठानेकी वजहसे नितम्ब और कटिवात या पीठकी बृहत् पेशीमें वातका दर्द। त्रिकास्थिमें दर्द,—झुकनेपर घट जाता है। पीठमें ऊपरसे नीचेकी ओरकी सभी पेशियोंमें स्पर्श-सहन नहीं होता, दर्द इधर उधर हटनेवाला और श्वास लेनेके समय ज्यादा मालूम होता है। आर्त्तव-स्राव आरम्भ होनेके पहले बगलमें खुजलाहट पैदा हो जाना। दाहिने कन्धे और बाहुमें वातके कारण दर्द (फेरम, फाइटो, ऐ-कार्बन); वृद्धि=रातमें (फाइटो)। शय्यामें करवट लेनेपर (क्राई, पल्स, लाइ)। तलहत्थीमें भयकर जलन हुआ करती है। दोनों हाथोंके नखकी जड़-जखम भरी (नेट्र-सल्फ)। बायें उरु-शिखरमें और दाहिने उरुके भीतरकी ओर वातकी वजहसे दर्द। कभी उरुमें ऐसा दर्द होता है, मानो चोट लग गयी है और कभी स्तनमें दर्द और दबाव मालूम हुआ करता है। चारों ओर हटनेवाला दर्द,—बढ़ना=रातमें। दोनों जानु अकड़े मालूम होते हैं। जो अस्थियाँ केवल पतली त्वचासे ढँकी है उन सब अस्थियोंमें दर्द (रास येन), पर किसी तरहका दर्द सन्धिमें नहीं मालूम होता। रोगवाली जगह छूते ही दर्द गायब हो जाता है, परन्तु फिर उसी जगह पैदा हो जाया

करता है। तलवा—( और तलहत्थी ) में मानो आग छु गयी है। खासकर सोनेके समय ( सल्फ, सिपिया, कैल्क, लाई, मेग्नि, मैगे, फाइटो, पल्स, सिलि ), सभी सन्धियोंमें वात हो जाता है और रोगवाली सन्धियां सब फूल उठती है और उनमें रह-रहकर दर्द पैदा हो जाता है।

सार्वाङ्गिक ।—दाहिना बाहु अवश, रोगीको हमेशा बहुत आलस्य और शिथिलता मालूम हुआ करती है—हिलने या मानसिक परिश्रम करनेकी बिलकुल ही इच्छा नहीं होती। जलीय हवामें यह अवस्था बढ़ जाया करती है। वायु सेवनके लिये टहलनेके समय दोनों पैर कमजोर हो जाते हैं। रक्त-सञ्चालन क्रिया बहुत धीमी होती है, प्रत्यङ्ग सब उत्ताप-रहित, नीलिमा लिये मूर्त्ति और जलवायुके परिवर्त्तनसे तबियत खराब मालूम होती है। शिराएँ सब फूली और उसमें स्पर्श सहन नहीं होता। रह-रहकर धमनियोंमें खूनका तेज दौरान होता है। स्वरनली, नासारन्ध्र और जरायुमें अर्बुद होनेकी प्रकृति। बहुत गड़बड़ी और ऐसा मालूम होना कि उठनेकी शक्ति बिलकुल ही नहीं है,—विशेषकर सवेरे नींद खुलनेपर। ऐसा अनुभव होता है, मानो वक्षसे उदरमें गर्म पानी गिर रहा है। कभी कभी शरीरमें उत्ताप पैदा हो जानेकी वजहसे शरीरकी त्वचा चुनचुनाया करती है और इसी वजहसे बहुत बेचैनी मालूम होती है ( कर्णास )। एक दर्द गर्दनके पिछले भागसे आरम्भ होकर, माथेके ऊपर होता हुआ ललाटमें आ पहुँचता है ( अकेला यही लक्षण पैदा हो या अन्य लक्षणोंके साथ मिला रहे "सैंगुइनेरिया" का यह अव्यर्थ-सिद्धि-प्रद लक्षण माना जाता है—एड्च, एन, गार्नसी )।

त्वचा ।—मिचली पैदा होनेके पहले उत्ताप और आम-वात पैदा हो जाया करता है। बहुत दिनोंका दुरारोग्य और मोटा और कड़े मासके सिरे वाला जखम,—इस जखमसे रस स्राव होता है, मैले मांसांकुरसे भरा और उसका प्रान्त भाग सूखा और ऐसा मालूम होता है, कि ऊँचा नीचा काटा गया है ( हाइड्रेस्ट, हैमा )। सविराम ज्वरके प्रभावके समय कामला रोगमें ( सविराम ज्वराधिकारमें क्विनाइनके अपव्यवहारकी वजहसे कामला = आर्स ) —रोज आनेवाले या आन्तिक अथवा पित्तान्वित ज्वरमें ( हाइड्रैस्ट ) सविराम ज्वराधिकारमें शरीरकी त्वचा पीली पड़ जाती है ( डायडेमा, इलैट )। स्वल्प-विराम या अविराम ज्वरमें ( सल्फ ) और यकृतमें दर्द रहनेपर ( पोलिपो )।

फीफड़ेके प्रदाहमें (ऐण्टि-टार्ट), दोनों आँखोंके सफेद अंशतक हरे हो जाते है। स्वल्प-रजवाली युवतियोंमें चेहरेपर नाना प्रकारके व्रण आदि निकलना।

**ज्वराधिकारमें।**—ज्वाला जनक सन्ताप और शीत, कम्प पर्याय-क्रमसे पैदा हुआ करता है। उत्ताप माथेसे बहुत तेज़ीसे पाकाशयमें चला जाता है। रह-रहकर उत्ताप पैदा होकर समूचा शरीर मानो अग्निमय हो उठता है (कैल्के-कार्ब)। शीतावस्थामें सर दर्द, मिचली और थोड़ा भी हिलने-डोलनेपर बाये पृष्ठ-फलकके दाहिने प्रान्तमें दर्द अनुभूत होता है। पीठमें सिहरावन मालूम होती है,—विशेषकर सन्ध्याके बाद शय्यामें शायित अवस्थामें। तीसरे पहर ज्वर, इसके बाद गालकी एक सीमाबद्ध जगह लाल हो जाना, रोज दिनके २ से ३ बजेके बीचमें ज्वर आता है। रह-रहकर शरीर गर्म हो जाता है, ज्वरके समय रोगी प्रलाप बकता है। थोड़ा-सा जाड़ा लग-कर तेज बोखार पैदा हो जाता है, सरमें बहुत दर्द पैदा होता है और यहाँ तक कि विकार तक हो जाता है। बहुत ज्यादा ठण्डा पसीना। सर-दर्दके साथ सान्निपातिक ज्वर।

**वृद्धि।**—रोगी अंश एकाएक हिलानेपर, भारी चीज उठानेपर, सोनेपर (खाँसी), खाँसनेपर, माथा झुकाकर सोनेपर, दाहिनी करवट सोनेपर, तेजीसे माथा घुमानेपर और ऊपरकी ओर देखनेपर, शय्यामें करवट बदलनेके समय, झुकनेपर, व्यायामके बाद भोजन करनेपर, उपवास किये रहनेपर, कोई चीज निगलनेके समय, रातमें, ठण्डी हवा लगनेपर, रोशनी और ठण्डे घरमें रहनेके समय, दाहिने अङ्गमें प्रकोपकी अधिकता रहती है।

**घटना।**—स्थिर होकर अन्धेरे घरमें सोये रहनेपर, जोरसे दबानेपर, घुटने टेककर जोरसे जमीनमें माथा गड़ानेपर, बाईं करवट सोनेपर, शय्या में उठकर बैठ जाता है और अधोमुखसे वायु निकलनेपर, नींद आने बाद, डकार आनेपर और निर्मल वायु लगनेपर।

**सम्बन्ध।**—"हैष्ट्र इनेरिया" अफीमके नशाका प्रतिविष है। "बेलेडोना" के बाद इसका प्रयोग करनेपर, इससे बहुत लाभ दिखाई देता है।

**सदृश।**—सर-दर्दके सम्बन्धमें—बेल, आइरिस, मिलिलोट। जिनका पार्श्व स्राव बन्द हो गया है, उनकी नाना प्रकारकी बीमारियोंमें—लाइकोपोड, सल्फ। कभी-कभी पैदा होनेवाले वायुनली-भुज प्रदाहमें या फेफड़े

मदाह पैदा होनेकी सम्भावनामें—चेलिडो, फास, सल्फ, वेरेट-विर ( एइच-सी एलेन )। अधिकार—स्किला, चेलिडो, साइलि, टैबाक, ऐण्टि टार्ट, कोपस, आई, हिपर, लाई, मार्क, नेट्र-म्यू, रियुमेक्स, स्पाञ्जिया, स्टेनम, सिनिसिया, पिया, इयुजिनिया-जैम्बस, वेलिस, कैल्के, सोरिन, रस-वैन, सेबाड, फाइटो, ङ्गिविन-नाई, टियुक्रि, वेरम। थकावटके कारण सर दर्द, बहुत शारीरिक या मानसिक परिश्रमके कारण होनेपर = एपिजिया, पाकाशयमें विकारकी वजहसे र दर्द यदि विश्राममें बढ़े और शरीर हिलाने, मलने या दबानेपर घटे= ण्डगो ( एइच-सी-एलेन )।

**तुलनीय**।—दाहिने हाथमें वातका दर्द—मेग-कार्ब। सर दर्द—हिनी आँखमें—साइलि। बाईं आँखमें—साइलि, सिपिया। सर दर्दके बाद ाव—इग्ने, जेलस। आर्त्तव रोगकी वजहसे—सिपिया। गन्धसे मूर्च्छा-व—फास, इग्ने, जेल्स। सामयिक सर दर्द—आइरिस। फेफड़ेका प्रदाह—ट्रम विर, फास, ऐण्टि-टार्ट, सल्फ। उदरमें मानो कोई जीवित पदार्थ है कोकस। जरायुसे वायु निकलना—लाइकोपो, बोविस्टा। यक्ष्मतकी खाँसी ोहाकी खाँसी—सिला)। दाहिनी ओरके उपसर्ग बाईं ओर जाना—इकोपो, चेलिडो।

**शक्ति**।—मूल अर्कसे ३० शततमिक क्रम।

---

## सैंग्विनेरिनम नाइट्रिकम।
## ( SANGUINARINUM NITRICUM )

**दूसरा नाम**।—नाइट्रेट आव सैङ्गिविनेरिन।

**प्रस्तुत प्रक्रिया**।—विचूर्ण।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग**।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है— ग्रंथियोंका बढ़ना, दमा आँतोंमें गड़गड़ाहट, श्वासनली प्रदाह, सर्दी, ी, बहरापन, सरमें दर्द, स्वरनली प्रदाह, पैलियस, कर्णसूल, गर्दन अकड़ना, गलेका जखम, कर्ण पटह प्रदाह।

**उपयोगिता और आभास।**—सेङ्गिविनेरियाकी सर्दीके लक्षण सब सेङ्गिविनेरिनममें और भी उग्र रूपसे प्रकट होते हैं और सेङ्गिविनेरियाकी तरह यह भी नाक, आंख, कण्ठनली, वायुमार्ग प्रभृतिपर आक्रमण करता है। नयी सर्दी, बहुत अधिक आंसूका स्राव, आँख और माथेमें दर्द। माथेकी त्वचाको छुआ न जाना, नासारन्ध्र और समूची देहमें जलन इसके प्रकृतिगत क्रियाफल है। इसके रोगीको देहमें प्रायः सभी जगह एक तरहका रुक्ष भाव मालूम हुआ करता है। माथा ऐसा मालूम होता है, मानो सुन्न और भारी हो गया है, ऐसा अनुभव होना कि बहुत अधिक बलगम इकट्ठा होनेकी वजहसे नाकका छेद रुक गया है और इसी वजहसे रातमें मुख-विवर सूखा रहता हैं और बार बार नींद खुल जाती है। वक्षोस्थिके बीचवाले अंशके पीछे कफ सञ्चय होनेकी वजहसे ऐसा मालूम होता है कि सांस रुक जायगी और वायुमार्ग सब ऐसा मालूम होता है कि गाढ़े और जमे हुए श्लेष्मा या पीवसे भरा हुआ है। वक्षोस्थिके पीछे उत्ताप और ऐसा अनुभव होना मानो चिपक गया है—यह एक अत्यन्त सिद्धि-प्रद लक्षण है। बहुत ज्यादा परिमाणमें मीठे स्वादवाला पतला फेन-भरा और गोंदकी तरह बलगम निकला करता है। सर्दी ज्वरके अधिकांश लक्षण, यहांतक कि स्वाद शक्तिका विकार या लोप तक हो जाया करता है। रोगीको अपनी नाकमें ऐसी गन्ध आती है, मानो न जाने कितनी मूली खा ली है।—यह भी इसका एक प्रकृतिगत और निर्णायक लक्षण है। रोगीके सारे शरीरमें इस तरहकी एक बेचैनी मालूम होती है, मानो न जाने कितनी सर्दी लग गयी है। खासकर रातके ८॥ बजनेके समय और इसीलिये बार बार नींद खुल जाती है, सवेरे छः बजनेके समय वह पसीनेसे भींजकर जाग उठता है और उसे बहुत आराम मालूम होता है।

## लक्षणावली।

**मस्तक।**—रुग्नकी तरह स्वभाव—जरासेमें ही क्रोधित हो जाता है। रोगीको रातमें बहुत बेचैनी मालूम होती है (पल्स, कास्टि, साइलिस)। माथा-भरा और भारी मालूम होनेकी वजहसे सवेरे नींद खुल जाती है (ऐलाफिट), घटना—नाकसे गाढ़ा, पीला श्लेष्मा स्राव होनेके बाद (केलि-बाई, लेके स्ट्रिका—रक्त-स्राव होनेपर घटना=व्यूफो, फेरम-फास, मेग-सल्फ, सिनिमोट, रैफेनस)। ललाट और आंखमें दर्द,—नाकसे जलीय और जमा

गोंदकी तरह मिश्रित, निर्मल, पीली आभा लिये और कुछ खून मिला स्राव होनेबाद थोड़ा घट जाया करता है, ललाट और नाककी जड़में दर्द हुआ करता है, ललाटमें उत्ताप अनुभव होना ( जेल्स, नक्स मस ),—घटना—गर्म पानीसे ललाट धोनेपर ( फेरम्-फास, एण्टिम, स्पाई )। ललाटमें, चक्षु गोलकके ऊपर और नासामूल भरा और भारी मालूम होता है ( हैमा, कैलि-काई, स्टिक्टा )। सरमें हलका दर्द और समूचे माथे और माथेकी त्वचामें स्पर्श सहन नहीं होना।

**आंख**।—दोनों आंखें फूली, लाल और छूनेपर उनमें दर्द होता है। दाहिनी आंखमें इस तरहकी स्पर्श कातरता मालूम होती है, मानो जखम हो गया है और उसके भीतरसे आंखों तक दर्द हुआ करता है। बाईं आंख और भौंवमें दर्द हुआ करता है और इसी कारणसे माथेके बायें पार्श्वतक इसी तरहका दर्द हुआ करता है। आंखमें भयानक उत्ताप और जलन मालम होती है। बहुत ज्यादा आसूका स्राव,—गाल होकर आसू बहा करता है। चक्षुगोलकमें जलन,—घटना = दबाव मालूम होनेके साथ और अन्तमें कुछ देर तक दोनों आंखके गोलकोंमें पूर्णभाव पैदा करनेवाला, तथा उनमें स्पर्श सहननहीं हुआ करता,—साधारणत नयी सर्दी होनेपर जैसा हुआ करता है। पलक और योजक-त्वचा लाल हो जाती है। बायीं आंखके दाहिने कोनेमें बहुत उत्तेजना और जलन मालूम होनेके साथ योजक त्वचा भी लाल हो जाती है और छूनेपर दर्द होता है। अस्पष्ट दृष्टि,—मानो एक छेद भरे वस्त्रके भीतरसे देख रहा है या मानो आंखके ऊपर सूक्ष्म श्लेष्मामय प्रलेप लगा हुआ है ( कैल्के, कास्टि, ड्रोसेरा, क्रियो, नेट्र-म्यू, सिपिया )।

**नाक**।—रोगीको मालूम होता है, मानो उसने मूली खायी है और मानो उसीकी झाझ लगनेके कारण आखोंसे बहुत ज्यादा आसूका स्राव हो रहा है, ऐसा होनेके बाद ही मानो आंखके ऊपर एक सूक्ष्म श्लेष्माका लेप जा पड़ता है और वह दृष्टिको अस्पष्ट बना डालता है ( युफ्रे )। नासारन्ध्र, ललाट और वायुमार्ग सब सूखे उनकी त्वचा क्षय हुई और उसमें स्पर्श सहन नहीं होता या बहुत दर्द हुआ करता है। नासारन्ध्रमें जलन ( एरम-ट्राई ) आरम्भ होकर ललाटके भीतर तक चली जाती है। दाहिनी नाकसे लगातार बूंद बूंद पानी गिरा करता है। दोनों रन्ध्रोंसे पानीकी तरह श्लेष्मा निकलता

है। रोज ५।७ मिनट अन्तर देकर छींक आया करती है और बहुत ज्यादा आँसुओंका स्राव होता है ( सिपा, इयुफ्रे, स्क्विला )। दोनों रंध्रोंमें जलन मालूम हुआ करती है। बहुत अधिक श्लेष्मा सञ्चित होकर नासा-रंध्र और वायुमार्ग सब रुक जाते हैं। पश्चान्नासा ( नाकका पिछला छेद ) से अधिक स्राव हुआ करता है। नासा रोग या रंध्रमें झिल्लीमय अर्बुद ( कैडमियम-सल्फ, कैल्के-फास, ऐ-नाई, केलि-बाई, फास, सोरिन, सेङ्गिविन, टियुक्रि, थूजा )। बार बार छींक आनेके साथ नाकसे लगातार पानीका स्राव, दृष्टि अस्पष्ट, भीतरी कोना लाल हो उठता है और चय हुई त्वचाकी तरह दर्द मालूम होता है और सूजन मालूम होती है, धीरे धीरे, नाक, आंख, मुख-विवर, कण्ठका भीतरी भाग वगैरहमें बहुत जलन पैदा हो जाती है और उसके भीतरसे बहुत ज्यादा श्लेष्माका स्राव हुआ करता है, पर प्यास नहीं रहती ( सिपा, इयुफ्रे सियाके साथ तुलनीय )।

**मुख-विवर।**—ऐसी जलन मानो जीभकी त्वचा चय हो गयी है या मानो जीभ जल गयी है ( आइरिस, सिपा, साइमेक्स, लाई, फाइटो, हाइड्रैस्ट, वैरेट-विर )। मुँहमें और कानके भीतर रुखड़ापन और सूखापन मालूम होता है ( कैल्के, सिपा, मार्क सोल, नक्स-मस, सैवाड, स्टिक्टा )। मुँहमें जलन पैदा करनेवाला उत्ताप मालूम होना,—मानो मिर्चकी बुकनी लग गयी है ( आइरिस, नैट्र-सल्फ, ड्रोसेरा, मेजेर )। नासारंध्र सङ्कोचनकी वजहसे मुँह फाड़कर श्वास लेने छोड़नेकी क्रिया घटनेके कारण मुँह सूख जाता है और इसी वजहसे बार बार नींद खुल जाती है ( सेम्बुकस )। बार बार छींक और लहाटमें जलनके साथ मुँहके भीतरसे श्लेष्मा और लारका स्राव अधिक हुआ करता है। जीभ, तालु और दोनों गल-ग्रन्थियां और तालुमूल सूखा, उसकी त्वचा चय हुई और उसमें स्पर्श सहन नहीं होता।

**गलेके भीतर।**—मुँह और गलेके भीतर सूखापन और रुखड़ापन और कण्ठनाली सङ्कुचित मालूम होती है। दाहिनी गल-ग्रन्थि जखम-भरी, बढ़ी, उसकी त्वचा चय हुई और उसमें दर्द हुआ करता है और लार आदि निगलनेमें भी तकलीफ होती है। कण्ठके भीतर अच्छी तरह देखनेपर दिखाई देता है, कि उसका कुछ भाग लाल और उत्तेजना भरा हो गया है। सवेरे गलेके भीतरसे बहुत ज्यादा परिमाणमें गाढ़ा, पीला और मीठा श्लेष्मा निकला

करता है और दिनभर इसी तरह निकाला करता है (केल्के, फेरम, फास, स्टैनम, किना)। कण्ठ और वायुनलीकी शाखामें बहुत ज्यादा कफ सञ्चित हुआ करता है। दाहिनी गलग्रन्थिमें बहुत दर्द, रुखड़ापन और घाव हुई त्वचा की तरह मालूम होता है। कोई पदार्थ निगलनेके समय दर्द हुआ करता है, कर्ण पश्चान्नली (कानके पीछेवाली नली) रुक जाती है। शब्दका प्रभेद समझमें नहीं आता और दाहिने कानमें भों भों आवाज हुआ करती है। अन्ननली और पाकस्थलीमें जलन मालूम होती है।

**पाकाशय आदि**।—तीता स्वाद। सभी द्रव्य सूखे, स्वादहीन, काठ-फलककी तरह मालूम होते हैं। मुंहमें लेनेपर मुंह और गलेमें सुखापन, उत्ताप और जखमकी तरहका भाव दूर हो जाता है। रसीली चीजें खाना चाहता है, पर वे तेज झाल भरी न हों। रोगी यदि सबेरेसे कुछ नहीं भी खाता है तो भी रातके दस बजनेके समय सड़ी बदबूदार वायुका डकार आया करता है, मानो यह पतले दस्त आनेका पूर्व लक्षण हैं। रातमें उदरमें गड़गड़ाहट और छेदनेकी तरह दर्द मानो मल या वायु निकलेगा। रातमें घण्टे-घण्टे पर पेशाब होता है। पेशाबमें सफेद तली जमती है।

**श्वासयन्त्र**।—सभी वायु-मार्ग ऐसे मालूम होते हैं, मानो जमे हुए गोंदकी तरह श्लेष्मा या पीवसे लिपटा हुआ है। नासा-रंध्र, ललाटका भीतरी भाग दोनों आंखें, कण्ठका भीतरी भाग, वायुनली-शाखा, प्रभृतिमें जलन होकर नाकसे पानीकी तरह और आंखसे लगातार आंसू बहा करता है, पानीकी तरह सर्दीका स्राव रोगमें नाकका पिछला छेद और वायुनलीमें जलन हुआ करती है, इसके बाद ही वक्षोस्थिके पीछे खींचन और ऐसा भाव मानो जकड़ गया है। जलन और बलगम सञ्चय हुआ करता है और कण्ठ तथा वायुनली शाखामें श्लेष्मा सञ्चित हुआ करता है। स्वरनली प्रदाह, स्वरभङ्ग और सूखी खोखली खांसी। दोनों वायुनली शाखाओंके संयोग स्थानपर उत्तेजना पैदा होकर खांसी और खून मिला श्लेष्मामय बलगम निकलता है। वक्षोस्थिके पीछे जखम हो जानेकी तरह भाव और प्रचण्ड आक्षेपिक शरीरको हिलाने-वाली खांसी। वक्षमें कसावटका भाव होनेकी वजहसे खुसखुसी, वक्ष-विदारक खांसी। कर्कश शब्द करनेवाली खांसीके बाद कण्ठ और वक्षमें जखम हो जानेकी तरह अनुभव होना और तालुमूलमें ऐसा मालूम होना मानो झिल्ली

खरोंच ली गयी हैं। सवेरे शय्यासे उठनेपर थोडा भी इधर उधर करनेपर खाँसी आकर बहुत ज्यादा परिमाणमें जमा हुआ हरी आभा लिये और मीठा कफ निकला करता है। क्रमसे खाँसी पहलेकी अपेक्षा गंभीर और घड घड शब्द करनेवाली होती है और दबाव वक्षके भीतरसे दोनों फेफड़ोंमें जाकर श्वासरोधका भाव बढ़ा देता है। रोगी निर्मल वायु सेवनके लिये लालायित रहता हैं।

**सम्बन्ध ।—सदृश ।**—सैङ्गुइनेरिया, सिपा, इयुफ्रे, रियुमेक्स, आइरिस, सेबाड, वेरेट-विर, हिपर, फास, स्क्विला, स्ट्रैनम, एरम-ट्राई।

**तुलनीय ।**—नाकके भीतर जलन—एरम ट्राई। कड़ा बलगम—केलि-बाई। मीठा बलगम—स्टैनम।

**शक्ति ।**—२ रे दशमिक विचूर्णसे ६ ठा शततमिक क्रम।

---

## सैंग्विनेरियम टार्टरिकम।

## (SANGUINARIUM TARTARICUM)

**दूसरा नाम ।**—टाइट्रेट-आफ सैंग्विनेरिया, सैंगुइनारिन।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचूर्ण।

**उपयोगिता और आभास ।**—शरीरकी त्वचा ठण्डी, ठण्डा पसीना, चेहरा मानो हड्डी-हड्डी, आँखकी पुतलीका अस्वाभाविक फैल जाना, सरमें चक्कर, मिचली, चमकीला हरे रङ्गका पित्त मिश्रित मल लक्षणमें लाभदायक है।

**शक्ति ।**—२x—१२x।

---

सैंगुइसुगा।
(SANGUISUGA)

**परिचय।**—एक तरहकी जोंक।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—जीवित जोंकसे विचूर्णके आकारमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—जोंक लगनेपर बहुत अधिक रक्त निकलता है। जोंक केवल खून पीकर ही शान्त नहीं होती, बल्कि एक तरहके विषैले पदार्थसे रक्तको पतला और जलीय कर देती है। यह खून जम नहीं सकता। इसी वजहसे इस ढङ्गका रक्त-स्राव होता है।

जिन रोगियोंके पाकाशय, आँत या मलान्त्रकी बीमारीमें, मलद्वारसे बहुत रक्तस्राव होता है या किसी दूसरे स्थानसे रक्तस्राव होता है और चुनी हुई दवासे भी रक्तस्राव नहीं रुकता। ऐसे स्थानपर सैंगुइसुगा मन्त्र-शक्तिकी तरह काम करता है।

**शक्ति।**—निम्न-शक्ति।

---

सैनिकुला।
(SANICULA)

**दूसरा नाम।**—सैनिकिला ऐक्वो।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—अमेरिकाके एक धातुमय झरनेके पानीसे तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—
ऋतु कम होना, दमा, मधुमक्खीका डङ्क मारना, फोड़ेका सहजमें न पकना; आँतोंमें गड़गड़ाहट; मसा, आँखोंका प्रदाह, कब्जियत, (सर्दी लगना), श्वेत प्रदरका जख्म, सर्दी, खाँसी, माथेमें रूसी, कमजोरी, बहुमूत्र, अतिसार; अजीर्ण, गर्भावस्थामें श्रोथ, खाँसी, दुबलापन; शय्यामें अनजानमें पेशाब हो

जाना, पैरमें पसीना, जखम होना, पानी लगना, पाकाशयका प्रदाह, मसूढ़े मे फोड़े, सर-दर्द, सविराम ज्वर, खुजली, स्तनका दूध पतला, मुँहमें जखम, अकौता, श्वेत प्रदर, यकृतमें दर्द; कटिवात, विषाद-वायु, आयु-शूल, सुन्न हो जाना, रातमें डरना, आँखोंका प्रदाह, जरायु मुखकी शिथिलता, नकसीर, बहुत पसीना; मोटे पेटका लड़का, गर्भावस्थामें वमन, याहुका वात, आमवात, शीताद, अस्थि-विकार, गलगण्ड, जीभमें दादकी तरह उद्भेद, जलन, दाँतमें दर्द, जरायुका अपने स्थानसे हटना, जरायुमें जखम, जरायुका अर्बुद, दूध या पानीका वमन, कलाईमें फोड़े।

**उपयोगिता और आभास।**—प्रमेह-विष दूषित मनुष्योंकी बहुत सी बीमारियोंमें यह बहुत लाभदायक है। आगे लिखे इसके कई लक्षणोंपर ध्यान देनेसे ही मालूम हो जायगा, कि बहुत से रोगोंकी यह एक बहुत आवश्यक दवा है। (१) बच्चा एकदम जिद्दी, कहना नहीं मानता, अपनी ही बातकी प्रधानता चाहता है, सामान्य कारणसे ही क्रोधित हो जाता है और क्रोध आते ही पीछेकी ओर गिर जाता है, शरीरकी नीचेकी ओरकी गतिसे बहुत डरता है, रोगी बहुत अस्थिर चित्त—एक काम करता करता उसे छोड़-कर दूसरा करने लगता हैं, कोई भी पूरा नहीं करता। (२) नींदके समय बच्चे का माथा और गलेसे बहुत ज्यादा पसीनेका स्राव होना और बहुत दूरतक तकिया भींज जाना। (३) माथेकी त्वचा, भौं तथा मूछोंमें बहुत ज्यादा रूसी पैदा हो जाती है। (४) कानके पिछले भागमें जखम और उससे सफेद आभालिये धुमैला और गाढ़ा गोंदकी तरह रस बहना। (५) जीभ बड़ी और झूलती हुई और उसमें जलन, ठण्डी रखनेके लिये रोगी अपनी जीभ बाहर निकाल रखता है, जीभपर दाद। (६) घोड़ा या भापकी सवारीमें घूमनेपर मिचली पैदा हो जाती हैं और वमन हुआ करता है। (७) तेज़ प्यास पर थोड़ा थोड़ा बार बार पानी पीता है, पानी पेटमें जाते ही के हो जाती है। (८) अनजानमें पाखाना पेशाब हुआ करता है। (९) कब्जियत,— मलान्त्रमें बहुत ज्यादा परिमाणमें जबतक मल इकट्ठा नहीं हो जाता तबतक पाखाना नहीं लगता, बहुत वेग देनेपर थोड़ा सा पाखाना निकलता है, पर फिर भीतर घुस जाता है, बहुत परिमाणमें, छोटी छोटी खाकी सूखी गांठे निकलती हैं और मलद्वार इस तरह रुक जाता है, कि अंगुलीका सहारा

लगाये बिना मल नहीं निकलता, निकालनेके समय मलद्वारसे चूर होकर निकलता है। मलमें सड़े पनीरकी तरह गन्ध। (१०) उदरामय—नाना प्रकारका और कितने ही रङ्गोंका मल, भूने हुए अण्डेकी तरह मल, या लेमन चटनीकी तरह हरा या कुछ देरतक रखनेपर हरा हो जाता है, या तलैयामें तैरती हुई काईकी तरह मल, रोगी खाता खाता दौड़कर पाखाने जाता है। (११) मलकी गन्ध बहुत सड़ी और सैकड़ों बार धोनेपर भी नहीं जाती। (१२) मलद्वारके चारों ओर और विटप-देशसे जननेन्द्रियका थोड़ा-सा अंश तक की खाल उधड़ जाती है। (१३) प्रदर स्राव—उसमें नमक मिली मछलीसे निकले हुए पानीकी तरह गन्ध। (१४) जरायु चीण और उसमें नीचेकी ओर खींचन मालूम होती है—मानो वस्ति-गह्वरसे जरायु आदि सभी बाहर निकल जायेंगे, योनिपर हाथका दबाव डालकर उसे रोक रखना चाहती है, चलनेपर, पैर फिसलनेपर या शरीर हिलानेपर, जरायु आदिमें नीचेकी ओर खींचन मालूम होती है। (१५) पैरमें पसीना,—अँगुलियोंमें बदबूदार पसीना निकलकर अंगुलियोंमें जखम हो जाता है, तलवा इस तरह पसीनेसे तर रहता है, मानो पानीमें पैर डाल रखा है। (१६) तलवेमें जलन,—रोगी दोनों पैरोंमें कोई ओढना नहीं रख सकता और ठण्डी जमीनपर पैर रखता है। (१७) बहुत सर्दीमें भी बच्चा शरीरके वस्त्र दूर फेंक देता है। दिनों दिन दुबला होता जाता है। उसे देखनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो न जाने कितनी उमर हो गयी है। मैला, तेलहा, और गलेका मांस झूलता हुआ और सिकुड़ा ऐसे बच्चोंमें ऊपर लिखे लक्षण अधिकांश मौजूद रहनेपर "सैनिक्युला" यदि उनके लिये सञ्जीवनी सुधा कही जाये तो भी अत्युक्ति नहीं। "मोटा पेट, गात्र चीण, हाथ पैर पतले—ऐसे बच्चोंकी यह उत्कृष्ट दवा है।" ऐसी सर्दी मालूम होना मानो पुतडपर ठण्डा कपड़ा रखा हुआ है—यह भी इसका एक अन्यतम निर्णायक लक्षण है। बच्चोंको दहीकी तरह दूधकी कै होना, भोजन करनेके बाद ही तुरन्त बहुत भूख लग आना, बच्चा बहुत दुबला होनेपर भी कड़ी, खाली चौकीपर सोना चाहता है। यदि कोई उसे छूता है, तो क्रोधित हो जाता है, अन्धेरेमें जाता जाता बार बार पीछे घूमकर देखता है, बच्चा सहजमें ही चिढ़ उठता है। जिस करवट सोता है, उसी ओर पसीना होता है इत्यादि कई सैनिकुलाके प्रकृतिगत लक्षण हैं। इसके लक्षण सब हमेशा बदला करते हैं।

## लक्षणावली ।

**मन** ।—अत्यन्त अस्थिर मति,—एक काममें अधिक देरतक मन नहीं लगा सकता। एक काम करता करता उसे छोडकर दूसरा करने लगता है (ऐल्यू, काक्यु, क्रोकस, ड्रूने, पल्स, सल्फ, वेलि)। बच्चा एकदम जिद्दी, अपनी ही बात रखना चाहता है, लगातार रोता है और हाथ पैर पटकता है (कैमो, सिना), बहुत चिडचिडा और क्रोधी (ऐन्टीट, ब्राई, कैमो, जेल्स, लाई, नक्स-वोम), अभी बहुत क्रोधित हो रहा था, पर दूसरे ही क्षण, हँसने लगता है (ओपि), किसीके छूनेपर बहुत क्रोधित हो जाता है (ऐण्टि-क्रूड, कैमो), जरा भी क्रोध करनेसे चित होकर जमीनमें गिर जाता है (कैमो)। मन बहुत चञ्चल, लगातार एक विषयसे दूसरेपर दौडता रहता है यहाँ तक कि बात करनेके समय भी एक बात बोलता बोलता दूसरी आरम्भ- कर देता है (ऐसार लेके, कैमो, कैनाब-इन)। पढनेके समय चित्तकी चञ्चलता (ड्रोसेरा)। कोई अच्छी बात कहता है, तो भी रोगी उसे बुरा ही समझता है। (ऐसा विश्वास कि दूसरा जो कुछ कहता है, वह खराब ही हैं=कैमो) अत्यन्त दुःखित भाव, रोगिनी समझती है कि कोई उसे अच्छी बात नहीं कहता, सभी उससे घृणा करते हैं, रोगिनीको विश्वास रहता है, कि उसके भाई-बन्धु अब उसपर विश्वास नहीं करते=गरम, हियुरा। किसीके साथ कोई सम्पर्क नही रखना चाहती (ऐब्सिन्थ)। सामान्य उद्वेग या चिन्ता असह्य मालूम होती है। ऐसे शङ्कित रहती है, मानों कोई विपत्ति आया ही चाहती है (ऐमोन-कार्ब, ऐक्टिया, लिलियम-टाईं, मैग-कार्ब, सिपि, वेलि)। कभी कभी ऐसी इच्छा होती है कि पासमें जो कोई है, उसे खूब गाली दे (ऐनाक),—सविराम ज्वरमें। बहुत बेचैन पर शरीर हिलानेपर आराम मालूम नहीं होना। बच्चा चाहता है, कि उसे गोदमें लेकर कोई घूमता रहे, परन्तु उसमें भी उसे कोई आराम नहीं मिलता=सिना—बहुत बेचैन पर हिलनेकी शक्ति नहीं=टैप्टि, आर्स। बच्चा बहुत बेचैन,—एक क्षण भी स्थिर नहीं, रहना चाहता (रोगकी वजहसे=कैमो, जेल्सापा, रियुम)। नीचेकी ओरकी गतिसे बच्चा बहुत डरता है—बच्चेको गोदमें लेकर सीढ़ी उतरते समय वह बहुत डर जाता है और धात्रीको पकड़ रखता है (बोरैक्स, जेल्स)।

**मस्तक** ।—मस्तिष्ककी जड़ता, मानो उन्माद हो गया है (कैलि-

ब्रोम)। सरमें चक्कर, झुकने या भूमिष्ट होकर प्रणाम करनेके बाद उठनेके समय (कार्बो-ऐन, सेङ्गिविन), टेबिल या बेंचपर बैठनेको अवस्थामें (बोमो, पल्स), भोजनके बाद (ग्रेटि, पल्स, काक्यु, केलि-आई, लैके, फास), इसके साथ ही मिचली (केल्के-फास, चिनिन-सल्फ, फेरम, नक्स बोम, पेट्रोल), किसी अवलम्बनपर भार देकर खड़े हुए बिना गिर जानेकी सम्भावना (कार्बो-वेज), सुस्ती, और मानो श्वास-रोध होनेका उपक्रम मालूम होनेकी वजहसे निर्मल वायु सेवनके लिये लालायित हो जाता है (सल्फ,—फेफड़ेके प्रदाह रोगमें रोगी लगातार हवा करने कहता है=कार्बो-वेज, केलि-नाई, लैके)। सबेरे नींद खुलनेके बाद रोगीको सारे शरीर और माथेमें दर्द मालूम होता है—मानो लकड़ीकी खाटपर सोया हो (चिनिन-आर्स, अरम, सिपिया, मैग-आर्ब)। ललाट देशपर धीमा धीमा दर्द,—लिखनेके समय माथा झुकानेपर बहुत बढ़ जाता है (ऐसिड-कार्बोन, कोलोसिन्थ), या बन्द गर्म घरमें रहनेके समय भी दर्द अधिक होता है (ऐग्नस, निकोलम, टैबेकम)। घटना=पोछेकी ओर झुकनेपर (पीछेकी ओर झुकनेपर बढ़ना=क्लिमेट, ग्लोन) और स्निग्ध शीतल वायु लगनेपर (लाई, पल्स, ग्लोन, हेलिबो), सर-दर्द दाहिनी ओरसे बायें पार्श्वमें चला जाता है (सिङ्कोना, लैक-कैन,—पहले सरके पिछले भागमें पैदा होता है, पीछे ललाटमें ठहर जाता है=सिपा, सेङ्गिविन)। सर दर्द—जोरकी हवा लगनेपर बढ़ जाता है,—विशेषकर यदि हवा ठण्डी हो (सिङ्को कैल्के, हिपर, मार्क, साइलि)। रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसके माथेकी खोल खुली है और मानो मस्तिष्कमें भीतरसे वायु प्रवाहित हो रही है। कहीं पीछेसे हवा न लग जाये इस भयसे रोगी कभी कभी गर्मीके समय भी अपना माथा वस्त्रसे ढके रहता है (मैग-म्यू, सोरिनम, साइलि,—कहीं ठण्डी हवा न लग जाये इस भयसे रोगी गर्मीके दिनोंमें भी सरसे पैर तक शरीर ढक रखता है=हिपर)। सर दर्द,—बढ़ना=सोनेपर (कोलोसिन्थ, ग्लोन, रास) घटना=घोड़े पर सवार होकर वायु सेवन करनेपर (गाड़ीमें भ्रमण करने पर=ऐ-नाइट्रिक), बाईं आंखके ऊपरी भागमें लगातार दर्द अनुभूत होता है (लैके, फाइजस, लाइकोपस-वर्जि)। ललाटसे दर्द सरके पिछले भागमें चला जाता है, सरके पिछले भागसे ललाटमें (सिपा, सेङ्गिविन, सिलि)। मस्तिष्कमें सर्दी अनुभव होना (ऐग्रोट, वेल) या मस्तिष्कके चारों ओर मानो तर कपड़ा लगा है (मानो माथा वस्त्रसे जड़ा हुआ है=मार्फिनम)। मिचली और वमन

सिला सर दर्द, प्रति सप्ताह पैदा हो जाता है और दो तीन दिनोंतक रहा करता है ( सेबाड, सैङ्गिविन, साइलि, सल्फ, आइरिस )। सर दर्दका बढना=रोशनी में ( बेल, कैल्के, सेङ्गिविन, सिपिया, साइलि, नेट्र-म्यू, फास )। आवाज सुननेपर ( बेल, थिरिड, लैक-डिफलो, लैक-कैन, नक्स-वोम, ऐ-फास ) ललाटकी त्वचा सिकुडी, भ्रुकुटी चढी जैसी ; रोगी बार बार दोनो भवोंको ऊपरको ओर खींचता है और पीछेकी ओर माथा झुला रखनेकी इच्छा होती है, वृद्धि=आधी रातके समय माथा हिलानेपर, झुकानेपर, शब्दसे शरीर हिलानेपर और पैर सरकानेपर। घटना—सन्ध्याके समय स्थिर रहनेपर और नींदके बाद (सर दर्द आदिके लक्षण दोपहर तक बढकर धीरे धीरे घटने आरम्भ हो जाते हैं=सेङ्गिविन, साइलि, नेट्र-म्यू, टैबाक )। सोनेके बाद बच्चेका गला और माथेमें बहुत ज्यादा पसीना होता है और तकिया बहुत दूरतक भींज जाता है ( कैल्के, सिलि )। माथेकी त्वचा, भवोंके केश और मूछोंमें बहुत अधिक रूसी पैदा हो जाती है ( कैल्के, ग्रेफ, नेट्र म्यू, ओलियेन, फास, स्टैफ, सल्फ ), तकियेकी गर्मी माथेमें जाते ही भयानक खुजली पैदा हो जाती है। माथा या गलेके पिछले भागमें सर्दी बिलकुल ही सहन नही होती। माथेके केश बहुत पतले और चिकनाहट नही रहती, सूखे दिखाई देते हैं ( पतले—थूजा, अकौताकी वजहसे=केलि बाई, जरायु-शूलकी वजहसे नक्स-वोम, चिकनाहट न होना,—ऐल्यू, केलीकार्ब, हाइड्रेस्ट, हिपोजिनिन, मिथुरिन, सोरिन )। माथेके केश वैद्युतिक शक्ति सम्पन्न,—केश झाडनेके समय कंघोमें पिटपिट आवाज निकलती है।

आंख ।—आंखके कोनेमें जलन और करकराहट। पलकें लाल और प्रदाह तथा सन्ताप-भरी। सर्दीकी वजहसे आँखोंका प्रदाह, पलकें फूल उठती हैं और आंखका कोया लाल हो जाता है। रातमें आँखकी तकलीफ बढ जाती हैं। सफेद अंश जख्म-भरा, रोशनीका सहन न होना, नींद खुलनेपर समूची आंख सूखी मालूम होना,—मानो पलक चक्षु गोलकसे सट गयी है। ( ऐलियो, कैल्के, मार्श )। आंखके लक्षण सब सवेरे अच्छे रहते हैं, दो पहरके समय तकलीफ बढ जाती हैं और जितना ही समय जाता है, तकलीफ भी उतनी ही बढ़ती जाती है। आंखोंमें जलन होती है और उससे नमदार रस निकलता है, दो तीन घण्टोंमें ही यह रस आंखके किनारे सूख जाता है और सफेद रङ्गके कीच या गल्फमें परिणत हो जाता है ( कैमो, ऐण्टि-क्रू )।

कभी कभी दो देखना (जेलस, नेट्र-म्यू) या पढ़नेके समय अक्षर सब आपसमें सट जाते हैं, ऐसा मालूम होना (माइजि, नेट्र मूर, स्टेफ, लैक-कैन, लाई, कोना, फेरम, ग्रेफ)। कभी कभी ऐसा मालूम होता है, मानो एकाएक सफेद धूआँ पैदा होकर आँखके ऊपरसे चला गया, इस समय रोगीको कुछ भी दिखाई नहीं देता और वह सुस्त हो पड़ता है (चारो ओर धूएँसे भरा दिखाई देना — साइक्लेमेन, लेक-डिफ्लो, ब्रम.— सर्दी श्लेष्माकी वजहसे आँखोंकी प्रदाहमें = सिपा, मार्क, पल्स, सैङ्गिविन, केमो, युफ्रे, जेलस, नेट्र मूर, नेट्र-सल्फ, क्लोरम,—बहुत ज्यादा पीली आभा लिये श्लेष्माका स्राव होता है, पहले बाईं आँख, फिर दाहिनी आँखपर आक्रमण होता है (पीली आभा लिये श्लेष्मा निकलना = केलि-सल्फ, केलि-मूर,—सुनहरा स्राव = नेट्र-फास)। जोर की हवा या सर्द हवा लगनेपर आँखसे आँसू गिरने लगना (नेट्र-मूर, साइलि, इयुफ्रे, सैबाड)।

**कान**।—कर्ण पथानलीकी सर्दी (साइलिसिया, सैङ्गिविन, आयोड,—बहरापन पैदा करनेवाली = केल्के, केलि-म्यूर, केलि-सल्फ, पल्स)। बायें कान में ऐसा मालूम होता है, मानो रुक गया है (आर्जेण्ट-नाई, लैचेसिस, साइलि, फेरम-फास)। कानका पिछला भाग जखम-भरा और उन जखमोंसे सफेद या धुमैला और गाढ़ा गोंदकी तरह रस निकलता है (ग्रेफ, सोराइन)।

**नाक**।—नाककी सर्दी,—रन्ध्रके भीतरसे पतला, कषाय श्लेष्मा-स्राव (एरम-ट्राई, सिपा, लाई, मार्क, नक्स) या गाढ़ा पीला या हरे रङ्गका और बहुत ज्यादा पीब (आर्स, ऐलू, आरम, रास, हरा या सब्ज रङ्गका = पल्स, केलि-बाई, सिपिया, साइलि) निकला करता है, कभी कभी गाढ़ा शहदकी तरह या पपड़ी जमा हुआ मैलकी तरह निकलता है (बोवि, केलि बाई, सिपिया, स्टिक्टा) और कभी सफेद, गाढ़ा गोंदकी तरह और डोरीकी भाँति श्लेष्मा (केलि-बाई, लैक-कैन, कैमो), काले रङ्गका थक्का थक्का जमा हुआ खून निकलता है (कैमो, क्रोकस, टेरेण्ट, सिकेलि) या रक्तमय रस। नाकसे बहुत ज्यादा पीले रङ्गका श्लेष्मा स्राव। बढ़ना = घरमें रहनेके समय (सिपा, नक्स, पलस, ऐकोन), और भोजनके बाद (नक्स-वोम)। रन्ध्र जखम भरा और पीले रङ्गके सूखे मैलसे मानो रुका हुआ-सा मालूम होना*(केलि-बाई, लैक-कैन)। नाक छिड़कनेके समय नासा-मुखसे एक सि सि शब्द पीछेकी ओर जाता है। नींद खुलनेपर बच्चा लगातार आँख और नाक मला करता है (सिना)।

**मुखमण्डल।**—ऊपरी हनुकी अस्थिसे बाईं कनपटी तक लगातार दर्द हुआ करता है, वृद्धि=सर्दी लगनेपर, घटना,—गर्म प्रयोगसे, भँव तथा मूछोंमें बहुत ज्यादा रूसी पैदा हो जाती है। ऊपरी ओठकी त्वचा सूख जाती है और रोगी लगातार उसे खोंटकर रक्त निकालता है (एरम-ट्राईफिल, हेलिबो, नाई)। चिबुकके ऊपर खुजलानेवाले दाने निकलते हैं (कैल्के, नेट्र-सूर), गर्मी लगनेपर खुजली बढ़ जाती है।

**मुख-विवर।**—ऐसा मालूम होता है, कि दाँत सब बहुत पतले हैं,—ठण्डी हवा लगना एकदम सहन नहीं होता। दाहिने दन्त-स्नायुमेंसे दर्द पैदा होकर, माथा और गर्दन तक फैल जाता है,—रोगिनी तकलीफसे बेचैन होकर टहलती है, इतनी जलन होती है, कि ठण्डी हवा लगानेके लिये रोगी जीभ मुंहके बाहर निकाल रखता है। जीभपर दाँतकी रगड़ लगती है (नेट्र-मूर, जिङ्कम)। जीभ तालुमें लग जाया करती है (नक्स-मस, नाई, ऐलू, ऐ-नाइट्रिक, कास्टि, ऐपोसिन-कैनाब, कोना, डायस्को, मार्क-बिन, आयोड)। जीभ के दोनों किनारे ऊपरकी ओर मुड़ जाते हैं। पीठके पीछे गाढ़ा पीला लेप (नक्स-मस, फाइटो)। जीभके नीचे कितने ही आपसमें मिले हुए दर्द करने वाले जखम। ऊपरी तालु ऐसा मालूम होता है, मानो उसकी खाल उधड़ गयी है—वृद्धि—गर्म पानी आदि पीने या कुछ भोजन करनेपर। ऊपरी तालुके बीचके अंशमें बहुत बड़ा दर्द करनेवाला जखम। मुख-विवर और दोनों ओठोंका भीतरी अंश (साइक्यू) जखम भरा, बच्चा कुछ खाना नहीं चाहता (ऐसिड-नाई, आर्स, कैलि-आयोड, आइरिस, मार्क, डाल, ऐ-मूर, ऐ-सल्फ, फाइटो, स्टैफाई, क्लोरैल, हिपोजिनिस,—खाद्य पदार्थ आदिके स्पर्शसे भयानक क्रन्दन और रें रें किया करता है=नेट्र-म्यू, लेके, सोरिन)। मुख और कण्ठ बहुत सूखे, पर प्यास नहीं रहती (पल्स, लैक-कैन, लाई, स्ट्रैमोन, सिपा, जेब्रियु, इयुफोर्बियम, गुयारिया)। जीभके नीचेकी ग्रन्थियाँ सब फूल उठती हैं और कभी कभी थोड़ासा नमकीन पानी निकलता है। मुँहमें बदबू। ओंठके ऊपर और मुँहमें जखम, ये सब उद्भेद अँगुलीसे खरोंच डाले जा सकते हैं। मुख-विवरमें ग्रीवाद, दिनमें बहुत ज्यादा लार बहना, रातमें और अधिक। दाँत निकलनेके समय बच्चेके मुँहसे बहुत ज्यादा और गाढ़े गोंद की तरह सफेद रङ्गकी और स्वच्छ लार निकलती है (हेलिबो, मार्क-सोल नेट्र-मूर, साइलि), वृद्धि=बच्चेकी जागनेवाली अवस्थामें और दिनमें, घटना

—नींदके समय और रातमें। मुँहमें लगातार जलन, घटना-ठण्ढा पानी लगने या मुँहमें ठण्ढी हवा घुसनेपर ( मानो आगसे जलाया जाता है=आर्स, क्राइ-रिस )—ठण्ढे पानीके प्रयोगसे बढ़ता है ( ब्रूफो )। क्योंकि सुसूड़ी रोगमें मुँहमें जखम—जखम सब मक्खनकी तरह सफेद दिखाई देते हैं ( मार्क-विन, आयोड, मार्क-साया, सिनैपिस )।

**गलेके भीतर ।**—गलेमें बहुत सूखापन; घटना=लार या पानी निगलनेपर ( सिलूस, फाइटो, लैके )। छींकनी एवं जगनेकी जगहपर सोने-बाद गलेमें सूखापन मालूम होता है और खुसखुस किया करता है ( बीन, फाइटो )। सले पन सब चार बार तर करनेकी इच्छा, पर तर नहीं कर सकता ( लैके, मार्क-कोर, फाइटो )। तरल पदार्थकी अपेक्षा कड़ा पदार्थ निगलनेमें बहुत कम तकलीफ होती है ( इग्ने )। गलघत आराम होने बाद स्वरभङ्ग, बोलनेके पहले खासकर गला साफ कर लेना पड़ता है ( गानेके पहले=स्टैनम ) सबेरे खाँसीके साथ थक्का थक्का बलगम निकलता है—इस आये हुए रोगीने दो दिन दो राततक पयावासा रोक रखा था। इन कफोंका थक्का आगमें मीठे अण्डेकीतरह और उपास्थिकी तरह खून मिला (लिथिया, मैङ्गेन, कैलि-बाइ, सैपा, —कड़े गोलीकी तरह बलगमके टुकड़े सब मुँहसे झटकेसे निकलते हैं=मैग-फास )। दिनमें पयावासासे कण्ठमें तरल श्लेष्मा गिरा करता है ( स्पाइ, कास्टि, हाइड्रैस्ट, लैके, मार्क, प्रोटी )। कण्ठमें बहुत सर्दी अनुभव होना मानो एक टुकड़ा तुषार या बरफ उसमें अड़ा हुआ है ( ऐसिटिक-वाई, कार्बो-वेज, सिपा, वेरेट )।

**पाकस्थली ।**—गाड़ी या रेलगाड़ीमें भ्रमण करनेपर मिचली और कै होने लगती है ( काक्यु, ऐ-कार्बोल, पेट्रोल, कोलुचि, फेरम, नक्स-मस, सार्ग्रिल, टैबाक )। प्यास—बार बार पानी पीता है परन्तु प्रत्येक बार थोड़े परिमाणमें ( आर्स, चायना, कर्पास, इयुपेट-पार्फोल, लैक-कैन, राम, वेरेट ), पाकाशयमें पानी प्रवेश करते ही वमन हो जाता है ( आर्स, इयुपेट नक्स-वोम फास, जैट्रोफा, सिपिया, राम )। बच्चा बराबर स्तन पिया करता है, तथापि दुबला होता जाता है ( ऐब्रोट, आयोड, नेट्र-म्यूर, टियुबर्क्युलिन )। रोटी ताजी न हो तो खाना ही नहीं चाहता ( चायना, नेट्र-म्यूर, पल्स )। भूख बहुत उत्तम; रोगीको भोजनके पहले बहुत भूख लगती है ( नेट्र-म्यूर )। बच्चा पानीका

गिलास देखते ही मानो पागल हो जाता है और बड़े आग्रहके साथ गिलास खाली कर डालता है। पानीके सिवा और सभी चीजोंसे अरुचि (ऐकी, स्टैन)। भोजनके बाद उसे आराम मालूम होता है। दो ग्रास खाते ही उसकी पाकस्थली फूल जाती है और चरचराया करती है। इस समय उसे कमरका वस्त्र ढीला कर देना पड़ता है। भोजनके ५।६ घण्टे बाद तक फिर कोई चीज मुँहमें नहीं ले सकता, पेट ऐसा ही भरा रहा करता है। जो खाता है, वही पाकस्थलीमें जाकर अम्ल होता है, सड़ता है और भाफ बन जाता है (कैल्के, रोबिन, फास, नेट्र-फास, लाई, नक्स, कार्बो-वेज, ऐसाफिट) और रोगीमें ज्वालामयी प्यास पैदा हो जाती है, पानी पीनेपर उस समय कुछ घटती है, पर कुछ ही बाद फिर बढ़ जाती है। डकार खट्टी (कार्बो-वेज, चायना, इग्ने, लाई, मैग-कार्ब, नक्स-वोम, फास, कैल्के, कार्बोन-सल्फ, रोबिन) सड़ी (ऐसाफिट, कार्बोविज, सोरिन, पल्स, वेलि) और जलन करनेवाली (कास्टि, आयोड),—धूआँ पीनेपर बढ़ जाता है (सेलिन), स्वाद हीन वाष्पमय डकार,—डकार आनेपर कुछ घटता है (बार्बा, सिस्टस, लेके, जैलापा, रास)। भोजनके बाद मिचली और बेचैनी मालूम होती है,—धूम्रपानके बाद घटती है (इयुजिनिया-जैम्बस)। खाते खाते एकाएक मिचली पैदा हो जाती है या ओकाई आकर जो कुछ खाया था, सभी कै हो जाता है (फेरम, लाई, पल्स)। दूध पीने बाद ही बच्चा दहीके आकारमें सब कै कर देता है (कैल्के, इथ्यू, साइलि, वेलि, ऐण्टि-क्रूड)। सिझाये हुए अण्डेके सफेद अंशकी तरह जमा हुआ सफेद रङ्गका पदार्थ वमन करता है (नेट्र-म्यूर, नेट्र-फास)। स्तनका दूध पीनेके साथ ही वमन करता है (इपिक, साइलि, वेलि)। रातमें या सवेरे नींद खुलनेपर मिचली और पेटमें दर्द,—कुछ खा लेनेपर घट जाता है (ब्रोम, कैमो, केलि-बाई, लोबेल, सैंगिविन, स्पाइजि)। पाकाशयमें ऐसा अनुभव होता है, मानो गुल्म है (लोबेल-इन,—मानो यकृत तक फैला हुआ एक अर्बुद है=इग्नेशि)।

**अन्त्राशय।**—समस्त यकृत-प्रदेशमें जखमकी तरह दर्द और स्पर्श सहन न होना। यकृत बड़ा,—दबाने या शरीर हिलानेपर दर्द होता है (फेरम, आयोड, लेके, चेलिडो, इयुपेट)। बाई कोखमें कुल कुल शब्द, निम्नगामी स्थूलान्त्रकी राहसे नीचे उतर जाता है, वृद्धि=भोजनके पहले। स्थूलांत्रके भीतरसे ऐसी गुड़गुड़ आवाज़ होती है, मानो बादलके गरजनेकी आवाज़

बहुत दूरसे आ रही है ( फास )। पेट इतना फूल उठता है, कि ऐसा मालूम होता है, कि फट जायगा ( रोबिन, कैप्स, नेट्र-सल्फ, कैमो )। चलनेपर पुट्ठे के नीचे बहुत दर्द होता है। बच्चेका पेट मोटा [ केल्के, साग्गी, हेराई, साइलि, आयोड, ओलि-जेकोर, चेलिडो ( कृमिकी वजहसे ) ]।

**मलान्त्र और मल** ।—कब्जियत,—जबतक मलान्त्रमें दो तीन दिनोंका मल सञ्चित नहीं हो जाता तबतक पाखाना बिलकुल ही नहीं लगता ( ऐल्यू, मिलिलोट, ओपि ), बहुत कुछ वेग देनेके बाद थोड़ा-सा मल निकलता है, पर वह फिर भीतर लौट जाता है ( ओपि, साइलि, थूजा )। कोमल मल भी बहुत वेग देने और जोर लगाने बाद कहीं निकलता है ( ऐल्यू, ऐनाक, प्लेट, साइलि, वेरेट )। बहुत ज्यादा परिमाणमें छोटी छोटी सूखी धुमैले रङ्गकी गाँठें सब निकलती हैं—अंगुलीका सहारा लगाये बिना नहीं निकलतीं ( कैल्के, प्लेट, सेलिन, साइलि )। मल बहुत कड़ा, पाखाना फिरना प्रायः असम्भव ( ऐल्यू, ऐमोन-म्यूर, ऐण्टि-क्रूड, लेक-डिफ्लो, ऐ-नाइट्रिक ), खाकी, सफेद, जले हुए चूनेकी तरह गाँठ गाँठ मल, मलद्वारसे चूर चूर होकर निकलता है ( ऐमोन म्यूर, मैग म्यूर, मार्क, ओपियम ), सड़े पनीरकी तरह, सड़ी गन्ध भरा ( ब्राई, हिप )। मल और मूत्र आप ही आप निकला करता है,—मल और मूत्रनलीकी द्वारावरोधक पेशीमें सङ्कोचनकी शक्ति न रहनेकी वजहसे ( ऐलो, ऐ-म्यूर, पोडो ), वायु निकलनेके समय मल निकल जाना चाहता है ( ऐलो, ओलियेन, ऐ फास, पोडो, वेरेट ),—बाध्य हो उसपर उङ्ग रखकर मल-रोध करना पड़ता है। उदरामय,—कितने ही रङ्गोंका और कितनी ही तरह का मल निकलता है ( भिन्न भिन्न रङ्गोंका=पल्स, पोडो, डालका, सलफर ), तले हुए अण्डेकी तरह ( कैमो, मार्क, डाल, पल्स—अण्डेके सफेद अंशकी तरह=हाइड्रेस्ट, ऐस्क्लिपियस-टियु, फेन-भरा=मार्क, पोडो, सल्फ, ऐ बेन्जो, आर्नि, कोलोसिन्थ, ग्रेटि, मैग कार्ब, चटनीकी तरह हरा=कैमो, इपिक, मार्क, डाल, एराडो-मेरी, पोलिनिया या गुयारेना ), या कुछ देरतक रहनेपर हरे रङ्ग का हो जाता है ( आर्जेण्ट नाइ, रियुम ), या सड़ो तलैयामें तैरती हुई काई की तरह ( मैग-कार्ब ), भोजनके बाद दौड़कर पाखाने जाना पड़ता है ( फेरम, ट्राम्बिड )। कब्जियत रोगमें—मलत्यागनेके समय विटप देशका भीतरी भाग थरथराया करता है—मानो फट जाना चाहता है, पाखाना हो जाने बाद कई घण्टेतक समूचे विटप देशमें त्वचा चय हो जानेकी तरह मालूम होता

है और जलन हुआ करती है। गाँठें सब कद्दूकी तरह मालूम होती हैं, पाखाना होनेके समय ऐसा मालूम होता है, मानो मल-नालीको चीरक मल निकलता है और पाखाना हो जानेपर मलनाली क्षत-विक्षत सी मालू होती है और खून निकला करता है। मलकी गन्ध इतनी सड़ी रहती कि किसी तरह भी शरीर क्यों न धोया जाये पर वह गन्ध नहीं जाती ( सोरिन, पोडो, साइलि, कार्बो-वेज, सल्फ )। मलद्वारकी चारों ओर तथ विटप और जननेन्द्रियके तलदेश तक की खाल उधड़ जाती है ( ग्रैफि, पै म्यूरियाटिक, पेट्रोल, सल्फ, रियुम, ऐ-म्यू ), त्वचा लाल चमकीली दिखाई देती है और उससे पानीकी तरह रस निकला करता है। पाखाना हो जाने बाद भी ऐसा वेग होता है मानो और भी पाखाना होगा ( मार्क, मार्क-कोर )।

**पेशाब**।—मूत्रद्वार अवरोधिनी पेशीपर बिलकुल ही अधिकार नहीं रहता,—आप ही आप पेशाब हुआ करता है ( जरा भी पेशीपर वेग देनेपर= कास्टि, डालका, केलि-फास )। बार बार पेशाबका वेग और बहुत अधिक पेशाब, एकाएक पेशाबका वेग पैदा होता है और वेग पैदा होते ही ऐसा मालूम होता है, मानो मूत्र तुरन्त मूत्रमार्गके द्वारपर आ पहुँचता है ( क्रियो ), बहुत चेष्टा किये बिना पेशाबका वेग रोक नहीं सकता,—कभी कभी तो बिलकुल ही रोक नहीं सकता ( दौड़कर पेशाब करने जाना पड़ता है=आर्नि, कैन्थ, क्लिमेट, क्रियो, नक्स-वोम, पल्स, सिपि, सल्फ,—रोकने योग्य वेग=क्रियो, सल्फ )। यदि रोकनेकी चेष्टा करता है तो वेग दब जाता है और फिर पेशाब नहीं होता ( वेग रोकनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो पेशाब आपसे आप हो गया है। पर वास्तवमें वैसा नहीं होता=थ्राइ । पेशाबका वेग रोकनेकी चेष्टा करनेपर मूत्रनाली सट जाती है और रोगीको बाध्य होकर खड़े हो जाना पड़ता है, पर सीधा होकर खड़ा नहीं हो सकता। इतना प्रबल वेग होता है, मानो मूत्रनाली फट जायगी ( ऐम्रोट )। पाखाना होनेके समय बच्चा पेशाब करने के लिये जोरका वेग देता है। बच्चा पेशाब करनेके लिये बैठता है, तो पेशाब करनेके पहले जोरसे चिल्लाकर रो उठता है ( लाइ )। बच्चेका पेशाब लगकर बिछावनकी चादरमें लाल दाग पड़ता है ( लाइ, सार्स, टेरेन्ट, फाइटो )।

**पुं-जननेन्द्रिय**।—रमणके समय बहुत जल्दी वीर्य-स्खलन हो जाता है और प्राय, कुछ भी आनन्द नहीं मिलता ( ऐग्नस-कैस्टस, ब्यू फो,—

बहुत जल्दी = बैराइटा, कोल्के, जेलस, लाईं, नेट्र कार्ब—जल्दी वीर्य स्खलन, होता है, पर बहुत देरतक आनन्द आया करता है = सेलिन )। सङ्गमके कुछ देर बाद लिङ्ग-मुण्डसे दो तीन दिनोंतक मासको गन्ध आया करती है ( जननेन्द्रिय प्रदेशमें बदबू = नेट्र म्यू, सार्सा, तेज़ गन्धवाला पसीना निकलना = ऐ-फ्लू )। बच्चेके जननेन्द्रिय प्रदेशमें - मांसकी गन्ध,—नहाने बाद भी यह गन्ध नहीं जाती। मुष्क ढीला हो पड़ता है और उसपर लसदार पसीना हुआ करता है। लिंगमुण्डपर श्लेष्माकी गोटियाँ और प्रमेह दोषकी वजहसे दाने या खीलें पैदा हो जाती हैं ( ऐ-फास, ऐग्नि-टार्ट, अरम, केलि-आयोड, केलि-म्यू, लैक-कैन, स्टैफाई, सल्फ, सिपिया, थूजा ) और उससे रस निकला करता है ( स्टैफाई, थूजा ), उसकी गन्ध मछली धोये पानीकी तरह ( मलान्त्रसे मांस की गन्धवाला रस निकलना = कैलेण्डुला, मिडोरिन, कानके छेदसे = टेल्यूरियम )। ताँबेके रङ्गका उपदंशका जख्म ( ऐसिड, फास, लैके, सिनेबार )।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—ऋतु बहुत देरमें प्रकट होता है और उसी समय ऐसी अनुभूतिके साथ दर्द पैदा होता है कि पेट फैलता जा रहा है जरायुमें बहुत दर्द ( लैक-कैन )। ऋतु होनेके पहलेसे ही कमरमें दर्द आरम्भ हो जाता है ( अरम ) और स्राव आरम्भ होनेपर रुक जाया करता है। स्राव आरम्भ होनेपर दर्द घटना आरम्भ होता है और स्राव तथा दर्द दोनों ही अच्छे हो जाते है, आर्त्तव स्राव पहले फीका लाल और अत्यन्त पतला और इसके बाद काले रङ्गका थक्का और जमा हुआ खून भरा रहा करता है ( स्टैफाई )। ऋतुके पहले ही नकली प्रसवके दर्दकी तरह जरायु मानो जकड़ गया है—इस ढङ्गका दर्द हुआ करता है ( वाइबर्नम )। ऋतु स्राव आरम्भ होनेपर फिर दर्द नहीं रह जाता ( सिरियम, आक्सेल )। सङ्गमके बाद कई घण्टे बाद ही अपत्य पथसे मछलीके धोवनकी तरह गन्धवाला रस निकलता है, बन्ध्यात्व पैदा करनेवाला श्लेष्माका स्राव होता है ( नेट्र-कार्ब )। नहानेपर भी यह गन्ध नहीं जाती, नितम्बके कुछ ऊपरी अशमें दर्द—आर्त्तव-स्राव आरम्भ होनेके पहले और इधर उधर देह हिलानेपर बढ़ जाता है, स्थिर रहने पर घटा रहता है। प्रदर,—उसमें मछलीके धोवनकी तरह तेज़ गन्धवाला स्राव ( बदबूदार—ऐ नाई, क्रियो, सेबाई, सैङ्गिविन, सिकेलि, सिपिया )। तलपेट बहुत चीण और उसके तन्तु सब शिथिल मालूम होते हैं, मानो बस्तिगह्वरके यन्त्र-सब योनि-द्वारसे बाहर निकल पड़ेंगे, रोगिनी योनि सुखपर

हाथका दबाव डालकर जरायु आदिका बाहर निकलना, रोकनेकी चेष्टा करती है ( लिलियम-टाई, म्यूरेक्स, बाहर निकलना रोकनेके लिये ऊपर तक रखकर बैठती है=सिपिया ), बढ़ना= चलनेपर ( आर्निका, सिङ्को, लिलियम ) पैर फिसलने या शरीर हिलानेपर ( बेल ), घटना=स्थिर रहनेपर। आर्त्तव स्रावका होना बन्द नहीं होता। प्रदर-स्राव,—बहुत ज्यादा, कितने ही रङ्गों का, पाखाना जानेके समय स्रावकी अधिकता ( कैल्के-फास, मैग-म्यू )। गर्भवतियोंके निम्नाङ्गका फूलना ( मार्क, पोडो ),—विशेषकर सन्ध्याके समय, गर्भावस्थामें हाथ पैर आदि फूले और अकड़े मालूम होते हैं,—विशेषकर बायाँ बाहु और बायाँ पैर।

**श्वासयंत्र।**—सूखी खुसखुसी खाँसीके साथ स्वरनालीमें दबाव सहन न होना ( लैके ),—खासकर बायीं करवट। सवेरे नींद खुलनेपर कुछ देर तक गलेमें ऐसा मालूम होता है, मानो कफ हो गया है और बोल नहीं सकता। स्वरलोप,—फुसफुसाकर बोलता है ( कैम्फो, फेरम, मार्क, फास )। वायुनली बन्द हो जाने की तरह मालूम होती है,—थक्का थक्का बलगम निकलता हैं, इसके बाद और भी बढ़ जाता है। निगलनेके समय ऐसा मालूम होता है मानो गलेमें पत्थरकी तरह एक कड़ा पदार्थ अड़ा हुआ है। खाँसी,—गाढ़ी शून्यगर्भ—खोखली खाँसी,—बचमें घड़ घड़ शब्द होता है और वक्षोस्थिके नीचे खुजली मालूम होती है। रातमें सोनेपर और नींद खुलनेपर गला खुस खुस किया करता है। घड़ घड़ शब्द करनेवाली खाँसी,—खाँसते खाँसते बच्चे का गला रुक जाना चाहता है और इसके बाद थोड़ा गाढ़ा जमा और डोरी की तरह श्लेष्मा वमन हो जाता है ( सिलि, क्यूप्रम, इपिका )। हँसने या बोलनेपर खाँसी आ जाती है ( हँसनेपर खाँसी आना=आर्जेण्ट-नाई, ब्राई, सिङ्को, क्यूप्रम, फास, ष्टैनम,—क्रियो, पिट्रोल, रास, सेङ्गिविन )। बढ़ना= गर्म तरमें रहनेके समय और सवेरे, घटना—निर्मल वायु लगनेपर। खाँसने पर ऐसा मालूम होता है, मानो माथेकी खोल उड़ जायगी ( नेट्र-म्यू ), बलगम पीला, स्वाद मीठा ( सेङ्गिविन )। थक्का थक्का पनीरकी तरह श्लेष्मा पानी में डालनेपर डूब जाता है, सवेरे और भोजनके बाद अधिक बलगम निकलता है। रातमें खा लेनेपर श्वास-कष्ट बढ़ जाता है ( मैग म्यू )। वक्षोस्थिके नीचे साय साय और घड़घड़ आवाज सुन पड़ती है। वृद्धि=खानेके समय और उसके बाद। वक्षोस्थिके नीचे खाँसी पैदा करनेवाली सुरसुरी मालूम होती

है। वक्षके ऊपरी अंशमें बहुत दर्द ( एपिस, सल्फ )। खांसनेके समय रोगी हाथसे छाती दबा रखता है ( ब्राई, फास, ड्रोसेरा, इयुपेट, क्रियो, नेट्र-सल्फ, रैनान वल्बो, सिपिया )। एकाएक ऐसा मालूम होता है मानो वक्षके ऊपर एक भारी चीज़ रखी हुई है।

**गर्दन और पीठ।**—गर्दन इतनी पतली और क्षीण हो जाती है कि बच्चा अपना माथा सीधा नहीं रख सकता ( कैल्के, आयोड, नेट्र म्यू, सार्सा ), बच्चेकी गर्दनका चमडा सिकुडा हुआ, सन पडा और झूलता हुआ ( एब्रोट, आयोड, नेट्र-म्यू, सार्सा )। कमर बहुत क्षीण और ऐसी मालूम होती है, मानो झुकी जाती है ( ऐसिड-आक्सेल )। सवेरे नींद खुलनेपर दोनों अंसफलकोंके बीचमें दर्द हुआ करता है,—मानो रात-भर रोगी किसी सख्त खाटपर देह सिकोडकर सोया था ( शरीर सिकोडकर सोता है=कोलोसिन्थ, रियुम, परस )। मेरुदण्डकी पेशीमें विशेषकर बायें पार्श्वकी पेशीमें गहरा दर्द, पीठ अकडी और उसमें तेज़ दर्द हुआ करता है,—शरीर हिलानेपर घटना। कन्धा, विशेषकर बायें कन्धेमें वातका दर्द,—सेंकनेके सिवा और किसी तरह भी नहीं घटता, रोगी आगके पास जाकर, उसी ओर पीठकर बैठता है, कन्धा हिलाने या बाहु उठानेपर दर्द बढ जाया करता है, रोगी अपना हाथ माथेपर उठाकर रख नहीं सकता या पीठ पर नहीं ले जा सकता ( सैङ्गिविन, लैक-कैन, आइरिस, सिफिलिन )। माथा घुमाकर यदि किसी ओर देखना पडता है, तो गर्दन और पीठमें भयानक दर्द मालूम होता है, समूची देह घुमाकर कहीं पार्श्वको ओर देख सकता है ( ऐगार, ब्राई, लैचनैन्थिस, नक्स वोम, सार्सा,—शय्यामें करवट बदलनेके लिये पहले उठकर बैठना पडता है। तब कहीं करवट बदल सकता है= नक्स )। गर्दन, पीठकी पेशीका दर्द कम करनेके लिये सामनेकी ओर रोगी माथा झुकाता है ( नेट्र-आर्स ), पीछेकी ओर माथा घुमानेपर बाएँ पृष्ठ-फलकके भीतरी कोनेमें तेज़ दर्द मालूम होता है ( दाहिने पृष्ठ-फलकके भीतरी कोनेमें=चेलिडो )। बायें पृष्ठ-फलकके निचले भागमें और उसके चारों ओर बहुत दर्द। सवेरे सोकर उठनेपर कमर बहुत क्षीण और ऐसी मालूम होती है, मानो टूट गयी है और यह अनुभूति धीरे धीरे बढकर दोपहरके बादसे घटने लगती है और सन्ध्या ६।७ बजेके समय बन्द हो जाती है ( कमर बहुत क्षीण=कैल्के, नेट्र म्यू, रास, सिपि, साइलि )। कमर और नितम्ब-देशमें

जलनके साथ कमरमें दर्द ( हिलोन )—वृद्धि—बैठनेवाली अवस्थामें ( हिलोन, ऐसिरम, पैलेड, कोबाल्ट )। घटना—हल्के व्यायामसे या समभावसे चित होकर सोनेपर ( कोबाल्टम )। मेरुपुच्छ प्रदेशकी त्वचा मानो क्षय हो गयी है—इस ढङ्गका दर्द ( एरम-ट्राइ, कार्बो-वेज )। समूचे मेरुदण्डमें सर्दी मालूम होती है ( ह्वायो, थूजा )—ठण्डी हवा लगनेपर या बैठनेवाली अवस्थामें बढ़ना और शरीर हिलाने तथा गर्म प्रयोगसे घट जाया करता है। ऐसा अनुभव होना मानो पीठ दो टुकड़े हो जायगी। ऊपरसे कोई चीज उतारनेके समय या भारी चीज उठानेके समय पीठमें हलका दर्द ( सिपिया, फेरम-फास )। ग्रीवा पृष्ठके बायें पार्श्वमें या पीठके ऊपर छोटे छोटे फोड़े निकलते हैं परन्तु सहजमें पकना नहीं चाहते ( फाइटो, कास्टि, ग्रेफ )।

**प्रत्यङ्ग आदि**।—दाहिने कन्धेमें लगातार दर्द—बाहु हिलानेपर दर्द बढ़ जाया करता है ( लाइ, ऐन्नोट, ऐ-कार्बोल, कोनोसिन्थ, हाइड्रेस्ट, सैंगिविन, सिडोरिन, वायोला-ट्राइ,—जोरसे हिलानेपर बढ़ना और धीरे धीरे हिलानेपर दर्द घट जाया करता है=फेरम, फास )। रोगी अपनी बाहु उठा या पीठपर नहीं रख सकता। क्योंकि ऐसा करनेपर तेज दर्द होता है ( मैग-कार्ब, सैंगिविन, लैक-कैन )। कलाईपर छोटे छोटे फोड़े, अधिक लाल नहीं होते या सहजमें पकते नहीं हैं, पर बहुत कड़े और दर्द भरे हो जाया करते हैं और कलाईसे बगलतक दर्द फैल जाया करता है ( कलाईपर फोड़ा=आयोड, अँगुलबेढ़ा रोगमें रोगवाली जगहपर लाल रेखायें सब बाहुकी राहसे ऊपरकी ओर फैल जाया करती हैं=सिपा )। बगलके भीतरतक बहुत अधिक पसीना हो जाया करता है ( कैल्के, सिपा, नेट्र-म्यू, साइलि )। बगलके बीचकी त्वचाका क्षय हो जाना ( लाइ, ग्रेफ, कास्टि )। रोगी सवेरे सोकर उठनेपर देखता है, कि उसका हाथ फूला और अकड़ा हुआ है। हाथकी त्वचा फटी और उससे खून और पानीकी तरह रस निकलता है और यह रस सूखकर पपड़ी जम जाती है। हाथपर छोटे छोटे दाने और उनके भीतरसे पानीकी तरह और लसदार रस स्राव हुआ करता है। ठण्डी हवा लगनेपर ही हाथकी त्वचामें जलन हुआ करती है। बहुत फट जाता है और उसमें स्पर्श एकदम सहन नहीं होता। हाथ ऐसा ठण्डा मानो बरफमें पड़ा था ( कैल्के-फास, कैम्फो, फेरम, आयोड, लैके, नैट म्यू, मार्क-सोल, ऐ-फास )। तलहथी और तलवेमें भयानक जलन हुआ करती है,—बिछा शरीरका ओढ़ना फेंककर ठण्डी

लंगड़ाकर हाथ पैर रगड़ता है ( जैसे, सिकोरिन सैंगिविन, सल्फ, कैल्क, पेट्रोल )। दोनों हाथ मिलानेपर अर्थात हाथ जोड़नेपर दोनों तलहथियोंमें पसीना आ जाता है और वह पसीना बूंद बूंद कर चूता है। अंगुलीकी गांठें सब फूल जाती हैं और उनसे रस निकला करता है। बायें उरु सिरामें वातका दर्द, बढ़ना=हिलाने और सर्दी लगनेपर, पर स्थिर बैठे रहनेपर भी दर्द नहीं घटता। दोनों उरु—खासकर बायें उरुका भीतरी अंश कुछ लाल, बहुत छोटे और खुजलानेवाली फुन्सियोंसे भर जाता है और रातमें कपड़े उतारते समय बहुत खुजली बढ़ जाती है। बच्चेके दोनों पैर बहुत दुबले हो जाते हैं ( ऐनी, कैल्क, आयोड, टियुबर्कुलिन )। डेढ़ वर्षसे भी अधिक उमरवाले बच्चे भी सहारा लिये बिना खड़े नहीं हो सकते ( ऐगार, कैल्का, कैल्क-फास, इथ्यु, आयोड )। पैरमें पसीना,—पैरकी अंगुलियोंके गांसेमें बहुत ज्यादा पसीना होता है और यह पसीना अंगुलियोंमें जखम पैदा कर देता है, इसकी गन्ध बहुत सड़ी होती है ( ग्रैफ, सिपि, सोरिन, साइलि ), मानो पानीसे उठकर आ रहा है, रोगीका तलवा इसी तरह पसीनेसे तर रहता है ( कैल्क )। बच्चा बहुत सर्दीके समय भी शरीरका ओढ़ना दूर फेंक देता है ( हिप, सल्फ )। रातमें शय्यापर सोये रहनेकी अवस्थामें पैरका तलवा इतना ठण्डा हो जाता है, कि उसमें ऐंठन पैदा हो जाती है। पैरका मोजा हमेशा ही तर मालूम होता है ( कैल्क )। एकाएक बायीं जानु-सन्धिमें ऐसा तेज दर्द होता है कि रोगी तकलीफसे चिल्ला उठता है, दाहिने उरुके सामनेवाले अंगमें और दोनों जानुके गांसमें कमजोरी और दर्दका भाव रहता है, बढ़ना—धीरे धीरे दबानेपर ( जोरसे दबानेपर दर्द नहीं मालूम होता )।

**सार्वाङ्गिक।**—धीरे धीरे बढ़नेवाला दुबलापन ( ऐब्रोट, ऐ ऐसेट, ऐमाई, कैल्क फास, सिना, फिरम, आयोड, नेट्र-म्यू, ओलियम-जैकोर, फास, सार्सा, साइलि ), बच्चा देखनेमें बुड्ढेकी तरह, मैली मूर्त्ति, तैलही चिकनी त्वचा और सफेद, उसके गलेका मांस झूलता हुआ और सिकुड़ा ( ऐब्रोट, आयोड, नेट्र म्यू, सार्सा )। वह इतना क्षीण तथा सुस्त रहता है कि कोई काम करनेसे डरता है, हमेशा पड़ जानेकी चेष्टा करता है ( फेरम-फास, लिलियम-टाई, रास, साइलि, सिपा, ऐ नाई डायाडेमा )। रोगी अत्यन्त बेचैन,—एक भावसे अधिक देरतक नहीं रह सकता, शरीर हिलानेपर तकलीफ घट जाती है ( ऐकोन, आर्स, क्यूप्रम, रास, बच्चोंको ढोनेपर=कैमो, जैलापा, सिना )। दिन

रातमें एक मिनिट भी स्थिर नहीं रहता ; रातमें ७ बजेसे १२ बजेतक बेचैनी बहुत बढ़ जाया करती है। कड़ी शय्यापर सोना पसन्द करता है ( कड़ी जगहपर कमर रखकर सोनेपर कमरका दर्द घट जाता है—नेट्र-म्यू )। इसके लक्षण सब हमेशा बदला करते हैं ( लेक-कैन, पल्स )।

**त्वचा ।**—शरीरकी त्वचा सूखी और लाल। खुजलानेपर खुजली बढ़ जाया करती है। चेहरेपर नाना प्रकारके व्रण आदि दाने निकला करते हैं। कलाईपर, कन्धेमें और पीठमें फोड़े, पर उनमें पीब नहीं होता। दोनों कानों के पीछे, कलाईपर और हाथ तथा पैरकी अंगुलीमें अकौता और उसमेंसे लस-दार गोंदकी तरह रस निकलता है ( ग्रेफ, मेजेर, सोरिन ), उपदंशका जख्म तांबेके रङ्गका ( लेके, ऐसिड-फास )।

**निद्रा ।**—रातमें माथेके नीचे बाहु रखकर सोता सोता जाग उठता है। सोनेके थोड़ी ही देर बाद चौंककर जाग उठता है ( बेल, केल्के, सिना, क्रियो, लेके, डिजि, कैमो, सल्फ, नक्स-मस )। बच्चा नींदके समय छटपटाया करता है और इस नींदके बाद उसका मिजाज चिड़चिड़ा हो जाता है और रोता है, नींद खुलनेपर बच्चा अपनी मुट्ठीसे आँख नाक मला ( खिला-) करता है। बच्चा तकियेपर या धायके कन्धेपर अपनी नाक मला करता है ( सिना )। किसीका पार्श्व या शरीर छू जानेपर सो नहीं सकता। डाकुओंके सपने,—समूचा घर अच्छी तरह देख लिये बिना सो नहीं सकता ( नेट्र म्यू )।

**शीत, उत्ताप और पसीना ।**—दिन भर रोगीको जाड़ा मालूम हुआ करता है,—गर्म घरमें सर्दी बढ़ जाया करती है ( आर्ज नाई, क्रोकस, ग्रेटी )। ऐसा अनुभव होना मानो कम्प होगा। रोज एक ही समय जाड़ा पैदा हो जाया करता है ( ऐरेनिया, सीड्रन )। शीतावस्थामें प्यास रहती है, परन्तु बोखार या पसीनेके समय प्यास बिलकुल ही नहीं रहती ( ऐल्यू, एपिस, कैप्स, कार्बो-वेज, इग्ने )। कभी कभी सवेरे ८॥ बजनेके समय, कभी कभी तीसरे पहर ५ बजनेके समय, सर्दी पैदा हो जाया करती है। एक दिनका अन्तर देकर आनेवाले बोखारमें ज्वर रात-भर रहा करता है। रातमें समूची देह बहुत गर्म मालूम हुआ करती है। पसीना,—अङ्गपर अङ्ग रखनेपर दोनों अङ्गोंका जहां स्पर्श होता है, उस स्थानपर या शय्यापर शरीरका जो अंश रहता है, उसपर पसीना हुआ करता है ( ढके अंशपर पसीना—सिङ्कोना, कैमो,—

केवल खुले अंगमें ( माथेके सिवा )—थूजा, जिस करवट सोता है, उसी ओर पसीना होना = ऐ-नाइट्रिक, सिङ्को )। ज्यों ही कपड़ा ओढ़ता है, त्यों हीं पसीना होना आरम्भ हो जाता है ( सिङ्को )। पहली नींदके समय ही पसीना होता है ( कैल्के, कोना ),—गर्दनमें ही अधिक पसीना हुआ करता है, इतना पसीना होता है, कि कपड़े आदि सब भीज जाते हैं। गलेमें और सरके पिछले भागमें ठण्डा और लसदार पसीना निकलता है और ये सभी अंग ठण्डे पत्थर की तरह मालूम होते हैं। रोज रातमें तेज़ बोखार आता है और रोगीको नींद नहीं आती। शरीर जला करता है,—रोगी ठण्डी जगहपर सोना चाहता है। पसीनेवाली अवस्थामें रोगीकी भूख मालूम होती है ( साइलिसिया, स्ट्रैमोन )।

**वृद्धि।**—धीरे धीरे दबानेपर, कोई अंग मोचलाने या हिलानेपर, बाहु उठानें या पीठपर रखनेकी चेष्टा करनेपर, पैर फिसलनेपर, एकाएक शरीर हिलानेपर, खाँसनेपर, शब्द या रोशनीसे, भोजनके बाद, निगलनेके समय, मध्याह्नके समय, गर्म घरमें और तेज़ हवा लगनेपर। माथा सामनेको ओर झुकानेपर।

**उपशम।**—स्थिर रहनेपर, पीछेकी ओर माथा झुकानेपर, वमनके बाद, निर्मल वायु लगनेपर, उत्ताप लगनेपर और माथा ढकनेपर।

**अनुपूरक।**—कैमोमिलाका अनुपूरक सेनिकुला है। नवीन तरुण रोगकी जिन सब अवस्थाओंमें कैमोमिलाका प्रयोग हुआ करता है, पुरानी बीमारियोंकी उन्हीं सब अवस्थाओंमें सेनिकुलाका प्रयोग करना चाहिये ( डब्ल्यू, जे, गार्नसी )।

**सदृश।**—ऐब्रोट, केमो, आयोड, नेट्र-म्यू, सार्सा, टियुबर्कुलिन, कोल्के, बोरैक्स, साइलि, लैक-कैन, इथ्यु, लिलियम-टाइ, म्यूरेक्स, हिप सल्फ, मिडोरिन, सेङ्गिविन, लाई, सिना, स्क्विला, ऐल्यू, केलि-बाई।

**तुलनीय।**—जलयान-प्रधान धातुमें—नेट्रम, कोल्केरिया। पीछेकी ओरकी गतिसे भय—बोरैक्स। माथेमें पसीना—कैल्के, साइलि। जीभमें दाद की तरह उद्भेद—नेट्रम, टैराक्स। थोड़ा थोड़ा पानी पीना और तत्क्षणात वमन—आर्स। परिवर्त्तनशील लक्षण—पल्स। मलाग्रका शुष्क हो जाना—ऐली। शरीरमें मलकी गन्ध—सार्सा। बदबूदार पसीना—ग्रैफाइ, साइलि।

पैरके तलवेमें जलन—नेत्रा, सल्फ, कैल्केरिया। गला पतला और दाग दाग ऐब्रोट, नेट्रम। भोजनके समय पाखानेका वेग—फेरम। हँसनेपर खांसी—फास, आर्जेण्ट। बलगमका स्वाद मीठा—स्टैनम। चोरके सपने—नेट्रम। अन्धकारसे भय—स्ट्रैमो। माथा ढक रखना—साइलि, सोराई। विवाद—कैल्के। चिड़चिड़ा—कैमो इत्यादि।

शक्ति।—६ ठे दशमिकसे १००० शततमिक क्रम।

---

## सैण्टैलम।

### (SANTALUM)

**दूसरा नाम।**—सैण्टैलम ऐल्बम। चन्दनकी लकड़ी।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—चन्दनका तेल और अलकोहल मिलाकर क्रम तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—ऐलोपैथ चर्म्मरोगमें और सूजाकमें इसका बहुत व्यवहार किया करते हैं। मूत्र-ग्रन्थिका शूल, मूत्रग्रन्थिमें असह्य दर्द, खड़े होनेपर दर्दका बढ़ना, बैठने या पट होकर सोनेपर घटना लक्षण की यह एक लाभदायक दवा है।

**सम्बन्ध।**—पल्स, कैन्थर, बार्बेरिस।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति।

---

## सैण्टोनाइनम।

### (SANTONINUM)

**परिचय।**—चायनाका सत।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्ण।

**उपयोगिता और आभास।**—ऐलोपैथिकके मतसे यह एक विशेष क्रिमिनाशक दवा है। होमियोपैथ भी इसका क्रिमि रोगमें व्यवहार करते हैं,

परन्तु इसका विशेष लक्षण दिखाई देनेपर ही इसका व्यवहार होता है, नहीं तो नहीं। होमियोपैथोंके मतसे क्रिमिके अलावा और भी कितने ही उपसर्गों में इसका व्यवहार होता है। केंचुएके रूपवाली क्रिमिमें ही इसका व्यवहार अधिक होता है।

बहुत अधिक सैण्टोनाइन सेवनके दुष्परिणामकी वजहसे आक्षेप, बायें अङ्गका पक्षाघात, प्रलाप, दस्त कै, पेशाब पीला होना, अन्धापन, नींदमें दाँत कड़मड़ाना, नींदमें या जागनेकी अवस्थामें नाकका खुजलाना, अस्थिर निद्रा, बच्चोंकी रातके समय होनेवाली खाँसी, आमवात प्रभृति लक्षण प्रकट होते दिखाई देते हैं। इसलिये, उल्लिखित लक्षणोंमें खासकर यदि ये सब लक्षण क्रिमिकी वजहसे हों तो सैण्टोनाइन मन्त्र शक्तिकी तरह काम करता है।

आँखपर इसका विशेष प्रभाव होता है। अस्वच्छ दृष्टि, पीली दृष्टि, स्नायविक अन्धत्व प्रभृतिमें इससे सुन्दर कार्य होता है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—सिना, साइमेक्स, कार्बो सल्फ।

**शक्ति।**—मूल विचूर्ण और निम्न शक्ति।

---

## सेपोनिनम।

### (SAPONINUM)

**दूसरा नाम।**—सैपोनिन।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्ण और अरिष्ट—दोनों ही आकारमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—गठिया, घुटनेका फूलना, ऋतु स्राव के पहले दर्द, श्वेत प्रदर और अमौरीकी तरह उद्वेद। ऋतुस्राव आरम्भ होनेपर दर्दका कुछ घटना, गलेमें जखम, अकड़न, मिचली और वमन, उदर शूल और अतिसार, शीतार्त्तता, शरीरमें उत्तापकी कमी, एकाएक पेशाब हो जाना प्रभृति लक्षणमें सेपोनिनमका व्यवहार होता है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—कैलि-माई, लेके, सेण्टेल, नक्स, फेरम, कास्टि, सेनेगा।

**शक्ति।**—३x—६।

## सेरासिनिया पर्पुरिया।

## (SARACENIA PURPUREA)

**दूसरा नाम।**—सारासिनिया हिटेरो फाइला।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—खिलनेवाले ताजे गाछसे अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:— पीठमें दर्द, हड्डीमे दर्द, आँतोंमें आवाज, कब्जियत, कटि-शूल, अतिसार, उद्वेग, चेचक, दृष्टि-क्षेप इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—इस वृक्षके पत्तेमें दाग देखकर बहुत से आदमी समझते हैं, कि इससे चेचकमें लाभ होगा। डा० हेलने इसका प्रमाण संग्रह किया है। स्वस्थ शरीरमें इसकी परीक्षा करनेपर—ज्वर, पीठमें दर्द, सर-दर्द, पाकाशयकी गड़बड़ी प्रभृति लक्षण प्रकट होते हैं। डा० हेरिङ्गने इन लक्षणोंका उल्लेख किया है। इसके प्रतिषेधक और आरोग्यकारी गुणोंकी सैकड़ों जगह परीक्षा हुई है। पैत्तिक स्वल्प-विराम ज्वरमें जैसे जेल्स लाभदायक है, चेचक रोगमें उसी तरह सैरासीनिया १x लाभदायक है। इसके सेवनसे चेचकके दाग सहजमें ही मिट जाते हैं।

### लक्षणावली।

**मन।**—विषाद, उत्कण्ठा, सर-दर्द, स्मरण शक्तिका लोप हो जाना, मन स्थिर नहीं रख सकता है।

**मस्तक।**—माथेमें जड़ता और भार अनुभव होना। सरमें चक्कर, सामने कपालमें दर्द इत्यादि।

**आंख।**—क्षीण दृष्टि, रोशनी सहन न होना, चक्षुगोलकमें दर्द, बाई दर्द।

**… और नाक।**—दाहिने कानमें सलाई गड़नेकी तरह दर्द, कर्ण, कर्णमूल। नाकमें बदबू नाकसे रक्तस्रावके कारण मूर्च्छा।

सेरासिनिया पर्पुरिया।

**मुखमण्डल।**—चेहरा लाल, छोटी ... सायुशूल, कपालमें दादकी तरह पपड़ी जमनेवाले ...

**मुंहके भीतर।**—जीभ सूखी, भूरे रङ्गकी

**पाकाशय।**—भूख, पेट गड़गड़ाना, पेटमें

**अंत्राशय।**—पेट गड़गड़ाकर बोलना। ... गड़ाहट।

**मल और मलान्त्र।**—बहुत ज्यादा ... अंश स्वाभाविक, अन्तिम अंश पतला, आम मिला ... वस्तका उदरामय। पेटमें दर्द।

**मूत्र-यन्त्र।**—पेशाबमें फास्फेट रहती है। ... (स्वाभाविक अपेक्षा अधिक)। २७.२८ आउन्स अर्थात ... होता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—श्वेत-प्रदर, स्राव पानी ... तरह बदबूदार स्राव, जरायुमें टपककी तरह दर्द, ऋतुके ... रक्त स्राव।

**वक्ष और हृत्पिण्ड।**—वक्षमें दर्द, कलेजा ... धलमती, क्षुद्र और द्रुत।

**गर्दन और पीठ।**—पीठ और गर्दनमें दर्द।

**अङ्ग-प्रत्यङ्ग।**—अङ्गमें दर्द, बाहु, कन्धा, कलाई सब ...

**सार्वाङ्गिक।**—क्लान्ति और कमजोरी, शोथयुक्त और ...

**त्वचा।**—विचर्चिका, गण्डमाला दोषके उद्भेद, चेचक ... सेवन करनेपर चेचकका गौण-ज्वर घट जाता है और ... रहते)। पस्टूल या पीब भरी फुन्सियाँ, दूधिया पपड़ी इत्यादि।

**ज्वर।**—ज्वर और कम्प, बाहरी हवामें शीत, हाथ गर्म, सारा शरीर गर्म, प्रचुर पसीना।

**वृद्धि।**—सवेरे और उठनेपर बढ़ना, बाहरी हवामें घट...।

# सेरासिनिया पर्पुरिया।
## ( SARACENIA PURPUREA )

**दूसरा नाम।**—सारासिनिया हिटेरो काइला।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—खिलनेवाले ताजे गाछसे अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है: पीठमें दर्द, हड्डीमें दर्द, आँतोंमें आवाज, कब्जियत, कटि-शूल, अतिसा उद्भेद, चेचक, दृष्टि-क्षेप इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—इस वृक्षके पत्तेमें दाग देखकर बहु से आदमी समझते हैं, कि इससे चेचकमें लाभ होगा। डा० हेलने इस प्रमाण संग्रह किया है। स्वस्थ शरीरमें इसकी परीक्षा करनेपर—ज्वर, पीठ दर्द, सर-दर्द, पाकाशयकी गड़बड़ी प्रभृति लक्षण प्रकट होते हैं। डा० हेरिङ्ग इन लक्षणोंका उल्लेख किया है। इसके प्रतिषेधक और आरोग्यकारी गुणों सैकड़ों जगह परीक्षा हुई है। पैत्तिक स्वल्प-विराम ज्वरमें जैसे जेल्स लाभ दायक है, चेचक रोगमें उसी तरह सेरासीनिया १x लाभदायक है। इस सेवनसे चेचकके दाग सहजमें ही मिट जाते हैं।

### लक्षणावली।

**मन।**—विषाद, उत्कण्ठा, सर-दर्द, स्मरण शक्तिका लोप हो जाना, म स्थिर नहीं रख सकता है।

**मस्तक।**—माथेमें जड़ता और भार अनुभव होना। सरमें चक्क सामने कपालमें दर्द इत्यादि।

**आंख।**—क्षीण दृष्टि, रोशनी सहन न होना, चक्षुगोलकमें दर्द, बाँ आखमें दर्द।

**कान और नाक।**— दाहिने कानमें सलाई गड़नेकी तरह दर्द, क मूल, कर्णमूल। नाकमें बदबू, नाकसे रक्तस्रावके कारण मूर्च्छा।

**मुखमण्डल।**—चेहरा लाल, छोटी माता या खसड़ेकी तरह दाने, स्नायुशूल, कपालमें दादकी तरह पपड़ी जमनेवाले उद्भेद।

**मुंहके भीतर।**—जीभ सूखी, भूरे रङ्गकी लेप चढ़ी, गलेमें सूखापन।

**पाकाशय।**—भूख, पेट गड़गड़ाना, पेटमें जलन, उदरामय।

**अंताशय।**—पेट गड़गड़ाकर बोलना। कब्जियतके साथ पेटमें गड़गड़ाहट।

**मल और मलान्त्र।**—बहुत ज्यादा आध्मान वायु मलका पहला अंश स्वाभाविक, अन्तिम अंश पतला, आम मिला मल, कब्जियत या सवेरेके वक्तका उदरामय। पेटमें दर्द।

**मूत्र-यन्त्र।**—पेशाबमें फास्फेट रहती हैं। आपेक्षिक गुरुत्व १'२४ (स्वाभाविक अपेक्षा अधिक)। २७.२८ आउन्स अर्थात प्राय दो सेर पेशाब होता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—श्वेत-प्रदर, स्राव पानीकी तरह या दूधकी तरह बदबूदार स्राव, जरायुमें टपकको तरह दर्द, ऋतुके सिवा अन्य कारणसे रक्त स्राव।

**वक्ष और हृत्पिण्ड।**—वक्षमें दर्द कलेजा धड़कना। नाड़ी पूर्ण-बलवती, क्षुद्र और द्रुत।

**गर्दन और पीठ।**—पीठ और गर्दनमें दर्द।

**अङ्ग-प्रत्यङ्ग।**—अङ्गमें दर्द, बाहु, कन्धा, कलाई सब जगह दर्द।

**सार्वाङ्गिक।**—क्लान्ति और कमजोरी, शोथयुक्त और लाल।

**त्वचा।**—विचर्चिका, गण्डमाला दोषके उद्भेद, चेचक (इसका अर्क सेवन करनेपर चेचकका गौण-ज्वर घट जाता है और चेचकके दाग नहीं रहते)। पस्टूल या पीव भरी फुन्सियां, दूधिया पपड़ी इत्यादि।

**ज्वर।**—ज्वर और कम्प, बाहरी हवामें शीत, हाथ गर्म माथा और सारा शरीर गर्म, प्रचुर पसीना।

**वृद्धि।**—सवेरे और उठनेपर बढ़ना, बाहरी हवामें घटना।

**सम्बन्ध।**—दोषघ्न।—पोडोफाइलम।

**तुलनीय।**—चेचकमें—ऐण्टि टार्ट, मार्क, बेक्सिनिन, वेरियोलिन, मैलाण्ड्रि। अस्थिके दर्दमें—इयुपेटोरिया-पार्फोलि।

**शक्ति।**—मूल अर्क या १, ६ या ३० क्रम।

---

## सार्सापेरिला।
## (SARSAPARILLA).

**दूसरा नाम।**—सार्सा, सालसा।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभ दायक है:—दमा, मूत्राशयकी बीमारियाँ, अस्थिके रोग, स्तनमें कर्कटका जखम, मूत्राश्मरी, वयःसन्धिकालकी बीमारी, कब्जियत, बाधक, अजीर्ण, मूत्रकृच्छ्र, अनजानमें पेशाब हो जाना, आँखकी बीमारी, मूर्च्छाभाव, प्रमेह; क्षुद्र सन्धिवात, सर-दर्द, आंत उतरना, हिचकी, सविराम ज्वर, दुबलापन, नकली मैथुनके कारण विषाद, पाराका विकार, स्तनकी बीमारी, मूत्राश्मरी (पथरी) का शूल, प्रमेहके कारण वात, माथेमें पसीना, शुक्रवाही नलीकी सूजन, वीर्य-क्षरण, उपदंश, जखम, मसे इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—सोराविष, प्रमेह विष और उपदंश विष—इन तीनो विषोंपर इसकी क्रिया होती है और इससे उनका प्रतिकार होता है। धातुगत पारा-दोष दूर करनेके लिये यह हमेशासे प्रसिद्ध है। इन चारों विषोंके कारण नाना-प्रकारके अस्थि-रोग और चर्म-रोग पैदा हो जाया करते हैं, कण्ठमाला रोग और वात व्याधिकीभी यह एक महौषधिके समान है। इसके कितने ही निर्णायक लक्षणोंपर ध्यान देनेसे मालूम होता है, कि इसमें असख्य उपकार करनेकी शक्ति है'—(१) पारा, उपदंश या प्रमेहके स्रावकी वजहसे सर-दर्द और अस्थि-वेष्टका दर्द। (२) बच्चा देखनेमें बूढ़की तरह, पेट बड़ा, सूखा, त्वचा झूलती हुई। (३) रोगी बहुत दुबला हो जाता है या उसकी त्वचा सिकुड़ जाती है या तहो की तहो झूलती रहती है। (४) सारे शरीरमें दादकी तरह उद्भेद, उपदंश रोगमें पा[illegible] के कारण जखम आदि। (५) घरके बाहरकी हवा लगने[illegible]

एक तरहकी खुजली, प्राय: प्रत्येक वसन्त ऋतुमें सूखे अकौतेकी तरह दाने सब निकलते हैं और पपड़ी पड़ा करती है। (६) प्रत्येक बार पेशाब करना खतम होते ही भयङ्कर दर्द पैदा हो जाता है, मूत्राशय यन्त्रणाजनक भावसे फूल उठता है और छूनेपर उसमें बहुत दर्द मालूम हुआ करता है, खड़े होनेवाली अवस्थामें सरल भावसे पेशाब निकलता है पर बैठनेपर बूंद बूंद पेशाब निकलता है, मूत्रनलीसे वायु निकलती है। (७) मूत्राश्मरी शूल,—दाहिने मसाने से नीचेकी ओर भयङ्कर यन्त्रणा फैलती है—पथरी या छोटे छोटे बालूके कण निकलते हैं। मूत्राशयमें पथरी इकट्ठा होना, खून-मिला पेशाब। (८) बच्चेके पेशाबके साथ बालू निकलती है, या उसके बिछावनकी चादरमें बालू लगी रहती है, शिशु पेशाब करनेके पहले और समय चिल्लाता है। (९) पेशाब चमकीला और निर्मल परन्तु अत्यन्त उत्तेजना-जनक, परिमाणमें बहुत थोड़ा, लसदार बालूभरा या बहुत ज्यादा आप ही आप निकलता है, तलीमें सफेद आभा लिये बालू जमती है। (१०) सर्दी या तर हवा लगने पर या पारा सेवन करनेकी वजहसे रुका हुआ प्रमेह स्राव और इसी वजहसे वात रोग। (११) जननेन्द्रिय प्रदेशमें भयानक दुर्गन्ध। (१२) पानीकी तरह स्वप्न-दोष, खून मिला वीर्य-चय। (१३) स्तन वृन्तोंका बैठ जाना, स्तनवृन्त छोटे, सूखे हुए और उनमें उत्तेजना पैदा करनेकी शक्ति नहीं रहती। (१४) पाराके व्यवहार या रुके हुए प्रमेह स्रावसे उत्पन्न वाताश्रय या अस्थिगत वेदना, यन्त्रणाका बढ़ना—रातमें सर्दी लगनेपर। रमणियोंकी ऋतु-स्रावके समय कपालमें खुजली पैदा करनेवाले फोड़ोंका निकलना। (१५) त्वचा फटी हुई, खासकर हाथ और पैरकी त्वचा फटी, त्वचा कड़ी और न सिकुड़नेवाली, काले केश, वात-प्रधान और प्रमेह विष दूषित धातुवाले रोगियोंके लिये बहुत उपयोगी है।

## लक्षणावली।

**मन**।—तकलीफकी वजहसे दुःखित चित्त। तकलीफ या दर्दके समय और वीर्यक्षयके बाद चित्तमें बहुत चञ्चलता पैदा हो जाती है। काम करनेकी इच्छा रहनेपर भी रोगी विह्वल हो पड़ता है, क्योंकि उसमें परिश्रम करनेकी शक्ति अधिक नहीं रहती। जो खाद्य पदार्थ खा रहा है, उसके विषयमें

सोचनेपर रोगीमें बीमारी पैदा हो जाती है। विमर्ष, शरीरमें आनन्द नहीं —पर क्यों यह नहीं जानता।

**मस्तक।**—मस्तिष्कको जड़ता और स्तम्भित भाव,—पाठ्य विषयमें ध्यान नहीं लगा सकता ( वेरट, कैनाब-इन, डालका, लैक-कैन, नेट्र-कार्ब, ओपि, आइरिस )। घरके बाहरकी हवा सेवनके समय ढुलककर सामनेकी ओर गिर जाता है ( नक्स-वोम, कास्टि, साइक्यु )। सवेरे मिचलीके साथ सरमें चक्कर,—खासकर किसी ओर टकटकी लगाकर देखते रहनेपर ( कास्टि, लैके )। सर दर्दमें—मिचली और वमनके साथ सर दर्द ( फार्मिका, ग्लोन, ऐ-नाई, नक्स-मस, सैङ्गिविन )। प्रमेह दोषसे उत्पन्न सर-दर्द ( थूजा ), दर्द सरके पिछले भागसे आरम्भ होकर माथेके ऊपर होता हुआ नासामूलमें आ पहुँचता है और नाक फूल उठती है ( डा० फैरिङ्गटन ), ललाटके बायें पार्श्वमें दबाव मालूम होना, या सुई गड़नेकी तरह दर्द। सरके पिछले भागसे दर्द आरम्भ होकर माथा भेदकर आँखोंमें जा पहुँचता है। सरके दाहिने पार्श्वसे शूल बेधनेकी तरह दर्द, कनपटी या मुखमण्डलमें चला जाता है। मूर्द्धा-देशमें टपक ( ग्लोन, हाइपिर, नाई ), वृद्धि—चलनेपर। ललाटमें सरके पिछले भागमें या कनपटीमें लगातार दर्द मालूम होते रहना मानो माथा किसी चिमटे से दबाया जा रहा है। माथेके एक पार्श्वमें रह रहकर इसी तरहका दर्द पैदा हो जाता है,—दृष्टिकी अस्पष्टता ( लैके, सोरिन ), सोनेकी इच्छा और इसके साथ बोलते ही मस्तिष्कमें कपकपी ( काक्यु, फास )। मानो माथा घेरकर ललाटके ऊपरसे एक दृढ़ बन्धन बँधा हुआ है और मानो उसी वजहसे बहुत दर्द होता है ( ऐ-नाई, काक्यु, साइक्लेम, जैल्स, नायोड, इग्निगो, जेल्यकसाइ-नम )। मानो माथेकी टोपी बहुत कसकर बैठ गयी है,—रोगी अपने अन-जानमें ही बार बार टोपी उतारता है और पहनता है, पर उसे आराम नहीं मिलता ( माथेकी टोपी बहुत भारी मालूम होती है—कार्बो-वेज, माथेमें टोपी पहन ही नहीं सकता—ग्लोन )। बोलनेके समय माथेमें ऐसा मालूम होता है, मानो कोई किसी घण्टेमें आघात कर रहा है ( जिङ्कम ); मूर्द्धा-देशमें दबाव मालूम होना—धीरे धीरे बढ़ता है और धीरे धीरे घटता है। सरमें आवाज और भिनभिन शब्द ( कोचिया, पेरेरा, फास, कास्टि, नेट्र म्यू )। माथे की त्वचा अत्यन्त स्पर्श-कातर, केश उड़ जाना। सरमें पसीना होनेके कारण

बहुत रूखी होना (कैल्क, नेट्र-म्यू, फास, सल्फ, कैल्को, मिडोरिन, ओलियेन, सिपिया, स्टैफाई, थूजा)। केशोंकी जटा बँध जाती है।

**आंख।**—आँखमें बेधनेकी तरह दर्द। आँखके काले गोलेको परिधिसे बाहरी कोनेतक फैली हुई एक लाल रेखा दिखाई देती है। दृष्टिके सामने धूँआ दिखाई देना,—मानो चारों ओर अँधेरेसे ढका है (कास्टि, फास, रैनान, सल्फ), पढ़ते पढ़ते आँखके सामने अँधेरा छा जाता है, हस्त-मैथुनके बाद। दिनकी रोशनीमें आँखोंमें दर्द होता है (कोना, इयुफ्रे, गेल्बो मार्क)।

**नाक।**—नाकके ऊपर, नीचे और रन्ध्रमें कटे घाव पैदा हो जाते हैं (फेरम, हिप, केयोलिन, लेके, लाई, मेजेर, नेट्र-म्यू, साइलि)। कई वर्षों तक नाक रुक जाया करती है। नासामूल और आँखमें सूजन।

**मुख-मण्डल।**—मुख-मण्डलपर दुधिया पपड़ीकी तरह पपड़ी जमना (डाई, विङ्का-माई)। दोनों हनुकी पेशी और सन्धि अकड़ जाती है और चिपक जाती है। ललाटमें खुजलानेवाले दाने पैदा होते हैं और खुजलानेपर उनसे रस निकलता है। बच्चेका चेहरा बुड्ढोंकी तरह दिखाई देता है (ऐब्रोट, बैराई, ओपि, सैनिक)।

**मुख-विवर।**—सवेरे मुँहका स्वाद कड़वा और तीता हो जाया करता है (ब्राई, नक्स, पल्स)। जीभ और ऊपरी तालुके ऊपर पारेके जख्म पैदा होते हैं (डालका)।

**पाकाशय आदि।**—भोजनके बाद तीती डकार। अरुचि, खानेकी चीजोंकी याद आते ही उसका जी मिचलाने लगता है (सिन्को, आर्स, जिङ्कम, मस्कस)। रोटी खानेबाद पेटमें जलन होती है। भोजन करते ही ऐसा मालूम होता है, कि कुछ खाया नहीं है। पेट खाली मालूम होता है और गड़गड़ाया करता है, उदरके बायें पार्श्वमें नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द। उदर दबानेपर बहुत दर्द मालूम होता है। बच्चेका पेट बड़ा और मांस झूलता हुआ।

**मल।**—दुरारोग्य कब्जियत। इसके साथ ही पेशाबका प्रचण्ड वेग, मल बहुत थोड़ा निकलता है पर भयानक वेग मालूम हुआ करता है। बहुत ज्यादा परिमाणमें वायु मिला मल, इसके साथ ही पेट और कमरमें दर्द।

**पेशाब।**—मूत्राशयमें स्पर्श सहन नहीं होना और फूल उठा करता है ( एपिस, हेलिबो, मिडोरिन, ओपि ), बैठनेपर बूंद बूंद पेशाब निकलता है पर खडे होनेपर पेशाब बिलकुल ही नहीं होता ( बिना बाधाके होता है= जिङ्कम )। दोनों पैर फैलाकर और सामनेकी ओर झुके बिना पेशाब नहीं होता ( किमाफिला-ऐम्ब ), स्त्रियोंकी मूत्रनलीसे पेशाब करनेके समय सों सोंकर वायु निकलता है। प्रत्येक बार पेशाब होनेके बाद भयानक यन्त्रणा होती है ( बार्बो, इक्विसेट, मिडोरिन, थूजा—पेशाब करनेके पहले बच्चा उछलता है और चिल्लाता है ), बार बार पेशाबके वेगके साथ, बहुत थोडा पेशाब हुआ करता है और जलन होती है ( ऐकोन, कैन्थ ), दिन रात बार बार बहुत ज्यादा फीका पेशाब होना ( ऐपिस, ऐपोसाइन, नार्बास्के )। पेशाब चमकीला और निर्मल पर जलन करनेवाला, परिमाणमें बहुत थोडा और बालू-भरा, बहुत ज्यादा और आप ही आप निकलता है ( कास्टि ), नीचे तलीमें सफेद बालू जमती है। बच्चेका पहननेका कपडा या बिछावनकी चादरमें बालू दिखाई देती है और पेशाब करनेके पहले और समय बच्चा चिल्लाता है ( बोर, लाइ )। मूत्राश्मरी शूल, दाहिने मसानेसे नीचेकी ओर तीव्र दर्द फैल जाता है ( लाइ )। पेशाब करनेके समय मूत्र-पथरी जमती है, खून मिला पेशाब निकलना। मूत्राशयके प्रबल सङ्कोचनके बाद उसमें कषाय पीव और श्लेष्मा निकलता है।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—कामोद्दीपक सपने देखने बाद वीर्य स्खलनकी वजहसे कमरमें दर्द, सुस्ती और सरमें चक्कर। सामान्य उत्तेजनासे ही वीर्य-स्खलन हो जाता है, काम प्रवृत्तिकी उत्तेजना हो या न हो। खून मिला वीर्य स्खलन ( कैन्थ, पेट्रोल, मार्क )। शुक्ररज्जु फूल जाया करती है, कामो-द्दीपनके समय शुक्र-रज्जुमें धक धक किया करता है और छूनेपर दर्द मालूम होता है। जननेन्द्रिय प्रदेशमें बेहद बदबू आती है। मेद्र्त्वकके ऊपर खुजली निकलती है, सर्दी या जलीय वायु लगनेपर या पाराका व्यवहार करनेके कारण प्रमेह स्राव रुकनेकी वजहसे वात ( जेल्स, कोना, थूजा, मिडोरिन, मार्क-सोल, परस )।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—आर्त्तव-स्राव बहुत देरसे होता है बहुत थोड़ा हुआ करता है। स्राव आरम्भ होनेके पहले बार बार

करता है, आर्त्तव-स्रावके समय रमणियोंके ललाटमें खुजलीवाले व्रण आदि दाने निकलते हैं ( ड्युजिन-जैन, सोराइन, सेङ्गिविन ), स्राव बहुत कषाय,— दोनों उरुमें लगनेपर जखम पैदा हो जाता है ( नेट्र-सल्फ, सल्फ )। आर्त्तव-स्रावके समय उदरोर्द्ध-प्रदेशमें पीठतक जकड़ जाता है। प्रदर,—चलनेके समय स्राव अधिक हुआ करता है ( इस्क्रियु-हिप, बोवि, कार्बो-ऐन, मैग म्यू, नेट्र-म्यू, ग्रान)। स्तनका कर्कट,—स्तन-वृन्त बैठ जाते हैं ( आर्स, आयोड, नक्स-मस, कार्बिड्यु-रेङ्ग, हाइड्रेस्ट, साइलि, किमिफिला-ऐम्बे, कोना, आस्टि रियस-रियुब, स्तन-वृन्त बहुत छोटे सूखे और उसमें उत्तेजना नहीं होती= साइलि )।

**श्वासयन्त्र।**—श्वासकी कमीकी वजहसे रोगी गलाबन्द और छातीके कपड़े ढीले कर देता है। एकाएक गलनाली सकुचित होकर श्वास रुक जाना चाहता है। प्रत्येक बार शरीर हिलानेपर पीठकी ओरसे सुई गड़नेकी तरह दर्द शरीरको भेदकर बायें वक्षमें चला जाता है ( बाएँ वक्षके ऊपरी अंशमें= मार्टस-कामी—स्तनवृन्तके नीचे=ऐ-पलु, ऐ-आकसाल, ऐक्टिया-रेसि,—हृत्पिण्ड या स्तनके भीतरसे पीठतक=लिलियम-टाई,—वक्ष भेदकर पीठतक—केलि-कार्ब, सल्फ,—वक्षके बायें पार्श्वके बाहुके नीचे और पीठके निकट ( पल्स-नुटेलिना )। ऐसा दर्द मानो वक्षोस्थिपर किसीने मारा है।

**प्रत्यङ्गादि।**—दर्द कमरसे नीचेकी ओर जाता है। वीर्यपातके बाद बढ़ना—रातमें और शरीर हिलानेपर—बच्चेका गला पतला और त्वचा सिकुड़ी तथा झूलती हुई ( ऐब्रोट, आयोड, नेट्र-म्यूर, सैनिक ) और उसके ग्रीवाकी ग्रन्थियाँ सब फूली मालूम होती हैं—पाराके दोषकी वजहसे। वात वेदना,— पाराका व्यवहार या रुके हुए प्रमेहकी वजहसे अस्थिगत वेदना, दर्द बढ़ना— रातमें ( केलि-आयोड, सिफिलिन, मार्क, थूजा )। जलीय वायु लगनेपर या पानीमें रहकर काम करनेके कारण सर्दी लगनेपर। बाहु हाथ और अंगुलियों की सन्धिमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। हाथकी अंगुली, हाथ और पैरकी त्वचा फटी और उनपर गहरे दाग ( कैल्के, कैलेण्डयु, ग्रेफ, पेट्रोल, राथ, सल्फ ), उनमें जलन और दर्द मालूम होता है,—विशेषकर हाथ और पैरकी अंगुलियों की बगलमें, त्वचा कड़ी और लच न खानेवाली। अंगुलियोंके अगले भागकी त्वचाके नीचे मानो जखम पैदा हो गया है, ऐसा अनुभव होना। हाथमें पसीना। हाथके ऊपर विचर्चिका निकलना, उरु और जानु क्षीण और दुर्बल,

जानु-सन्धि फूली और अकड़ी और उसमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। तलवे में स्पर्शका सहन न होना।

**त्वचा।**—शरीरके स्थान स्थान पर, विशेषकर मेढ़्र-त्वचाके ऊपर विचर्चिका निकलना। सारे शरीरमें खुजली पैदा हो जाना—रातमें सोनेके समय और सबेरे शय्यासे उठनेके समय। रस-भरे दानोंसे त्वचाको क्षय करने वाला या जखम पैदा कर देनेवाला रस निकलना। शरीरमें जगह जगह सूखे, लाल दाने सब निकलते हैं और उत्ताप लगनेपर उनमें खुजली पैदा हो जाती है। चेहरेपर झाई या पपड़ीकी तरह सब उद्भेद निकलते हैं। बच्चा बेचैनी प्रकट करता है, रोया करता है। गर्म कमरेसे बाहर निकलनेपर, ठण्डी हवा लगने-पर शरीरकी त्वचापर चकत्ते निकल आते हैं अर्थात जुरपित्तीकी तरहसे एक तरहके चिपटे दाने निकलते हैं। निकले हुए उद्भेदकी जमीन बहुत प्रदाह-भरी, बच्चा बहुत रोता है और छटपटाया करता है, घरके बाहरकी हवा लगनेपर पपड़ी निकल जाती है और उसके चारो ओरकी त्वचा फट जाती है। पाराके अपव्यवहारके कारण जखम आदि। शरीरकी त्वचा सूखी और सिकुड़ी। प्रत्येक ग्रीष्म और वसन्त ऋतुमें चर्म-रोग फिरसे पैदा हो जाया करता है (ऐलो)।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—बार बार सर्दी मालूम होना,—शीत निम्नांगसे ऊपरकी ओर चढ़ता है। सन्ध्याके बाद शय्यामें सोनेके समय उत्ताप पैदा हो जाता है और रोगीको ऐसा मालूम होता है मानो उसे कुछ बल मिल गया है। ललाटमें पसीना होता है, खासकर सन्ध्याके बाद उत्तापा-वस्थामें।

**उपशम।**—स्थिर रहनेपर, खड़े होने और ठण्डी चीज खानेपर।

**सदृश।**—ऐमोन-कार्ब, बेल, बार्या, कैमो, लाई, नेट्र म्यू, फास, साइलि, ऐब्रोट, आयोड, सेनिक, मार्क, सिपिया, सल्फ, मिडोरिन, इक्यु, थूजा, साइलि, इयुजिनिया-जैम, सोरिन, सेङ्गिविन।

**वृद्धि।**—छूनेपर, कसकर वस्त्र पहननेपर, शरीर खुजलानेपर, शरीर हिलानेपर, सोनेपर, बैठनेपर, चलनेके समय, सीढ़ी चढ़ने और उतरनेके समय, वसन्त ऋतुमें, गर्म चीजें खानेपर, गर्म घरमें रहनेके समय, शीतल तर हवा लगनेपर, पानीसे धोनेपर और वीर्यस्खलनके बाद।

**तुलनीय।**—मादक धातु—थूजा, दुबलापन, अजीर्ण—ऐब्रोटेनम, मूत्र-लक्षण—लाइकोप। आँखके दर्दके साथ सर दर्द—आइरिस, कैलोबाई।

**शक्ति।**—१ म दशमिकसे १००० शततमिक क्रम। डा० ह्यिुजके मतसे उच्चक्रमका ही प्रयोग करना चाहिये।

---

## स्कैमोनियम।

## ( SCAMMONIUM )

**दूसरा नाम।**—स्कैमोनी।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—डालके दूधकी तरह इसको साफ कर उससे विचूर्ण तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—उदरामय और पाकाशय तथा आँतोंके प्रदाहमें उपयोगी है।

**शक्ति।**—३x, ६।

---

## स्किला मेरिटाइमा।

## ( SCILLA MARITIMA )

**दूसरा नाम।**—आर्नियोगैलम मैरिटिनम, स्कुइला हिस्पानिका, सिपा मेरिना।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—सामुद्रिक प्याजकी ताजी जड़से मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है—हृत्शूल, दमा, श्वासनली प्रदाह, सर्दी, खाँसी, बहुमूत्र, शोथ, हृत्कम्पन, आँखसे पानी गिरना, खसड़ा, फुसफुस और उसके आवरणका प्रदाह, प्लीहा, के कारण खाँसी, दाँतका दर्द, पेशाब अधिक होना, कुकुर खाँसी, खाँसी, क्रमि।

**उपयोगिता और आभास।**—इसकी क्रियाका उत्तम क्षेत्र है, मूत्र मार्ग, और मूत्रमार्गकी श्लैष्मिक झिल्ली। उक्त झिल्लीमें यह स्रावकी अधिकता पैदा कर देता है, इसलिये, बहुत अधिक श्लेष्मा सञ्चय, उदरी और इससे पेशाब में अधिकता पैदा हो जाती है, फेफड़ेके प्रदाहमें भी इससे बहुत फायदा हुआ करता है और जिस उदरीमें बहुत थोड़ा पेशाब होता है, उसमें भी इसके प्रयोगसे बहुत लाभ दिखाई देता है, यह या तो एकदम पेशाब रोकता है या रक्तमूत्र पैदा करता है, हृत्पिण्डपर इसकी क्रिया ठीक डिजिटेलिसकी तरह होती है। इसके कई निर्णायक लक्षणोंपर ध्यान देनेपर इसका अशेष उपकार दिखाई देता है:—(१) प्लीहाका विकार या बढ़नेकी वजहसे नाना प्रकारकी यन्त्रणा-जनक बीमारियाँ, खाँसनेपर प्लीहा-प्रदेशसे गलेके मध्यतक दर्द मालूम होता है। बाईं कोख और उदरके ऊपरी भागके किनारे लगातार धीमा धीमा दर्द। (२) पाकाशयका दर्द,—बाईं करवट सोनेपर बहुत आराम मालूम होता है। (३) खाँसनेपर आँखसे बहुत ज्यादा आँसू बहता है। (४) खाँसने या छींकनेपर आप ही आप मल और मूत्र निकलता है। (५) उदरी रोगमें—बहुत ज्यादा और बार बार पेशाब। (६) बच्चे के दाँतपर काले दाग दिखाई देते हैं। बच्चा लगातार आँखे मला और छींका करता है। (७) ऐसा मालूम होता है, कि दोनों आँखें पानीसे भरी हैं। (८) दोनों नासारंध्रोंमें मानो जखम हो गया है। (९) मानो उदरामय होनेका पूर्व लक्षण है। (१०) वक्षमें कसावटका भाव। (११) पाकस्थलीमें मानो एक टुकड़ा पत्थर अड़ा है, इस तरहका भार मालूम होना। (१२) दिन रात बहुत ज्यादा पेशाब। (१३) वक्षमें खुजलीका पैदा होना (१४) उदरमें बहुत दबाव मालूम होना—ऐसी आशङ्का मानो उदर फटकर आँतें बाहर निकल पड़ेगी। (१५) खाँसनेपर वक्ष-पार्श्वमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। (१६) सबेरे खाँसी और बहुत ज्यादा श्लेष्मा-भरा बलगम निकलना। (१७) समूची देह बहुत क्षीण और क्लान्त मालूम होती है। "बहुमूत्रके रोगियोंको बहुत ज्यादा और वर्णहीन पेशाब, पेशाबका ज्यादा होना घटनेपर वक्षकी बीमारी पैदा हो जाती है, वक्षकी बीमारी हटानेपर मसानेका रोग पैदा होता है और मसानेकी बीमारी घटनेपर उदरी रोग पैदा हो जाता है, फिर जब पेशाब बढ़ता है, तब शोथके सब लक्षण घट जाते हैं और झिल्लीका कार्य बहुत दिनोंतक हुआ करता है" (डा० कैण्ट)।

## लक्षणावली।

**मन।**—पेटमें दर्दकी वजहसे रें रें करता है और कराहा करता है रोग आरोग्य होनेपर रोगी बहुत आनन्द प्रकट करता है। चिड़चिड़ा स्वभा सभी कामोंमें लोगोंके प्रति कहना न माननेका भाव और बातका जवाब नह देता। सामान्य कारणसे भी बहुत चिढ़ उठता है। सशङ्कित भाव, मृत् भय। सवेरे बहुत आलस्य मालूम होता है और मानसिक परिश्रम करनेक इच्छा नहीं होती। कोई विषय सोचना या लिखना नहीं चाहता।

**मस्तक।**—सवेरे मिचलीके साथ सरमें चक्कर आना (कैल्के, सेबाड स्नान,—सवेरा होने बाद—ऐक्टिया, कैल्के, ग्रैनेट, जिङ्कम)—शय्यासे उठनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो किसी पार्श्वकी ओर गिर जायगा (कैल्के फास) मस्तिष्कमें गड़गड़ीके साथ सरमें दर्द मालूम होना (ब्राई, लेके, नेट्र-म्यू, फास नक्स वोम),—ऐसा मालूम होता है, मानो माथा दबाया जा रहा है। माथे के दाहिने पार्श्वमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। दोनों कनपटियोंमें ऐसा दर्द मानो सट गयी हैं (ऐसेरम)। सरके पिछले भागमें एकाएक ऐसा मालूम होता है, मानो बायीं ओरसे दाहिनी ओर तक जकड़ गया परन्तु यह भाव तुरन्त ही दूर हो जाता है। रोज सवेरे कनपटीमें स्पर्श असह्य मालूम होता है। डङ्क मारनेकी तरह दर्द पैदा करनेवाला सर दर्द।

**आंख।**—आंखें फाड़ और टकटकी लगाकर एक ओर देखा करता है (हायो, क्लोरम, ग्लोन, ओपि, नक्स मस), बाईं आंख दाहिनी आंखकी अपेक्षा छोटी मालूम होती है (फास, सिपिया—मृगी रोगमें—म्यू फो)। बाईं आंखकी ऊपरी पलक फूली मालूम होती है (ऐसेरम, सिफिलिन, फाइजस, साइक्ले, इग्ने, मिडोरिन, पेट्रोल,—नयी सर्दी रोगमें—केलि-आयोड,—रोहिणी रोगमें—लेक-कैन,—बहुव्यापक सर्दी रोगमें—सेङ्गिविन)। दोनों आंखें ऐसी मालूम होती हैं मानो ठण्डे पानीमें तैर रही है (ऐल्यू, वार्ब, कोना इयुमो, लेक, लाई, मिडोरिन, प्लेट, मानो आंखके भीतरसे ठण्डी हवा प्रवाहित हो रही है—थूजा)। खांसनेपर आंखसे बहुत ज्यादा आंसू निकलते हैं (नेट्र-म्यू, ऐगार, इयुपेटो, सेबाड)।

**नाक।**—प्रत्येकी प्रत्येक खांसी छींकमें बदल जाती है (ऐगार, बेल, सैनेगा)। आंसू गिरा करता है (नेट-म्यू, सैबाड) और बच्चा आंख तथा

नाक मला करता है ( सिना—नींद खुलनेपर आँख और नाक मलता है= सेनिक ),—छोटी माता या खसड़ा रोगमें। सवेरे नाकसे कसैला, त्वचा क्षय करनेवाला श्लेष्मा निकलता है ( एरम-ट्राई, सिपा, लाई, मार्क, नक्स-वोम, साइलि )। नाकके नीचे तर दाने सब निकलते हैं और उनमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द और खुजली पैदा हो जाती है। नयी और भयङ्कर नाककी सर्दी रोगमें नाकमें दर्द मालूम होता है,—मानो नासारंध्रके मुँहपर जखम हो गया है।

**मुखमण्डल आदि।**—चेहरेका भाव और रङ्ग बदलनेवाला, ज्वरके समय चेहरा लाल और उसके बाद सफेद, अम्ल भाव धारण करता है, पर ठण्डक नहीं मालूम होती। दोनों ओठ फड़का करते हैं और उसमें सूखी पपड़ी जमती है। काले रङ्गकी और फटी त्वचा, भोजनके पदार्थ तीते मालूम होते हैं,—खासकर रोटी। मुँहमें गाढ़ा गोंदकी तरह श्लेष्मा इकट्ठा हुआ करता है।

**गलेके भीतर।**—तालु और कण्ठमें जलन मालूम होना। कण्ठमें जलन ; कण्ठमें उत्तेजना और उत्ताप मालूम होनेकी वजहसे लगातार खाँसी आया करती है।

**पाकाशय।**—असम्भव भूख,—किसी तरह भी उसकी तृप्ति नहीं होती ( आर्स, कैल्के, सिना, सिङ्कोना, ग्रेफ, आयोड, ऐन्नोट-नाई, सेवाडि )। खट्टी चीजें खानेकी इच्छा ( कैल्के, इग्ने, केलि-कार्ब, नेट्र-म्यू, फास, पल्स, मिडोरिन )। ठण्डे पानीकी प्यास, पर श्वासमें कमीकी वजहसे थोड़ा थोड़ा पानी पीता है ( केलि-नाई )। खाली डकार,—मिचली,—सवेरे खाँसनेके समय, उदरोर्द्ध प्रदेशमें लगातार मिचली मालूम होना,—मानो पतले दस्त आनेपर उदर इसी ढङ्गके दर्दके साथ पर्यायक्रमसे मिचली पैदा हो जाती है। पाकस्थलीमें भार मालूम होना,—मानो उसमें पत्थरका एक टुकड़ा रखा हुआ है ( आर्स, ब्राई, नक्स, पल्स )। उदर और मूत्राशय प्रदेशमें स्पर्श बिलकुल ही सहन न होना और दर्द मालूम होना। प्लीहामें दर्द ( सीयानो )। ऐसा मालूम होता है, मानो खाँसी प्लीहासे पैदा हो रही है, खाँसनेपर प्लीहासे गले-तक दर्द मालूम होता है। पाकाशयका दर्द,—बाईं करवट सोनेपर घटता है। बाईं काँखकी तेरती हुई पसलीमें दर्द मालूम होना।

**मल।**—कभी कभी बदबूदार वायु निकलता है। उदरामय बहुत ही बदबूदार पानीकी तरह तरल,—विशेषकर सुबहके समय, या काले रङ्गका मल ( सिएटेन ), कभी कभी रसकी तरह मल फेन-भरा निकलता है। खांसने या छींकनेपर आप ही आप मल-मूत्र निकलता है ( खाँसनेपर मल निकलना =फास, छींकनेपर=सल्फ )। काँखनेके साथ सूत्रकृमि और सूत्रमय पदार्थ मलके साथ निकलता है।

**पेशाब।**—मूत्राशयपर लगातार यन्त्रणा-जनक दबाव मालूम होना, बार बार पेशाबका वेग और बहुत ज्यादा सफेद पेशाब ( एपिस, ऐपोसिना )। खाँसनेपर आप ही आप पेशाब निकलना ( कास्टि, वेरेट, ऐल्यु, कोना, नेट्र म्य, पल्स )। रातके समय शय्यामें पेशाब कर देना, पेशाब करनेके समय मल निकल जाता है ( एलेन, ऐलो, ऐ म्यूर, सल्फ )। मूत्राशयमें पेशाब ज्यादा इकट्ठा होनेकी वजहसे पेशाबका वेग रोक नहीं सकता, सब तरहके शोथ रोगमें वचकी सभी अवस्थामें पेशाबकी अधिकता मौजूद रहती है। गहरे लाल रंगका पेशाब ( ऐकोन, आर्स, कैन्थ )।

**श्वासयंत्र।**—प्रचण्ड खांसी, खांसनेपर वक्षके बगलमें सुई गड़नेकी तरह दर्द होता है ( ऐकोन, ब्राई, कैल्कि-फास, चेलिडो, कार्बोस, केलि-कार्ब, क्रियो, लैके, मार्क, सोरिन, सिपि ), विद्रल उपास्थिके पीछे खुजलीके कारण पैदा हुई खांसी, इसके साथ ही श्लेष्मा मिला बलगम, साँस छोड़नेके समय खुसखुसी खांसी आती है। रोगी मुँह फाड़कर यन्त्रणा व्यापक स्वरमें श्वास-प्रश्वासकी क्रिया करता है, गलेमें सांय सांय शब्द होता है, फुसफुसावरण प्रदाहमें वक्षमें घड़ घड़ शब्द सुन पड़ता है, रोगीको बाध्य होकर उठ बैठना पड़ता है ( फास, एपिस, ऐण्टि-टार्ट, टैबाक, ब्रोम, ब्यूफो, वेरेट-विर, मार्क-सोल, आर्स, आयोड—बाध्य होकर नीचे खड़े रहना पड़ता है=सोड्रन )। थोड़ा परिश्रम करनेसे ही श्वासाल्पता पैदा हो जाती है या रोगी हांफ उठता है ( आर्स, नेट-म्यू, फास, साइलि, स्टैफ, ऐ-नाई )। इतना हांफा करता है कि पानी नहीं पी सकता, बच्चेको पानी देनेपर बड़े आग्रहसे दोनों हाथमें गिलास पकड़ रखता है, परन्तु श्वासाल्पताकी वजहसे एक एक चम्मच कर पानी पीता है ( केलि-नाई )। दिन रात सूखी खांसी आया करती है, नींदमें बाधा डालनेवाली खुसखुसी और घड़ घड़ शब्द करनेवाली खांसी, वायुनलीमें

कफ सञ्चय या वक्षमें खुजलीकी वजहसे खाँसी, खाँसनेपर सर दर्द पैदा हो जाता है, श्वास कष्ट होता है। अनजानमें पेशाब निकल जाता है, वक्षमें सुई गड़नेकी तरह दर्द या उदरमें दर्द मालूम होता है, ठण्ढा पानी पीनेपर खाँसी आना (लाई, साइली, ठण्ढा पानी पीनेपर खाँसीका घटना — कास्टि), खसड़ा रोगकी खाँसी (पल्स,—खसड़ाके बादकी खाँसी = आर्नि, सेल्फो, कैलि-कार्ब, स्यूमेक्स, ड्रोसेरा), भोजनके बाद खाँसी पैदा हो जाती है (हायो, डिजि, कैलि-बाई, कार्ब, फास), या किसी तरहका परिश्रम करते ही खाँसी पैदा हो जाती है (ब्राई, लाई, ड्रोसेरा, कैलि-कार्ब, नेट्र-म्यू, फास, स्टैन)। बलगम सफेद या कुछ मीठा स्वाद लिये, श्लेष्मामय,—बहुत बदबू या छप्पड़ जलनेकी तरह गन्ध, सवेरे पतले श्लेष्माकी खाँसी और सन्ध्याके समय सूखी खाँसी, परन्तु सन्ध्याके समयकी सूखी खाँसीकी अपेक्षा, सवेरेके ढीले बलगमवाली खाँसीसे ज्यादा सुस्ती आती है। क्रुप खाँसी,—छींक मिली, और बच्चा आँख तथा नाक मला करता है। क्षीड़ा प्रदेशमें दर्द पैदा करनेवाली आक्षेपिक खाँसी। खाँसने या श्वास लेनेपर वक्षमें या वक्षके बगलमें सुई गड़नेकी तरह दर्द होता है। सवेरे वक्षमें दर्द होता है। वक्षके ऊपर बहुत दबाव मालूम होता है। प्रचण्ड सूखी खाँसीके समय ऐसा मालूम होता है, मानो उदर फट जायगा और कण्ठमें सूखापन मालूम होता है। बार बार श्वास लेनेके समय खाँसी आती है।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—गर्दन अकड़ जाती है। वक्ष और अंसफलकके ऊपरी अंशमें चिलक मारनेकी तरह दर्द। बाया पृष्ठ-फलक मानो जकड़ गया है, ऐसा अनुभव होना पर दर्द नहीं मालूम होना। बाहु और दोनों पैर रह रहकर फड़क उठते हैं। औंघाईके सिवा रोगी बार बार जम्हाई और अङ्गड़ाई लेता है। समूची देह बहुत क्षीण और थकी मालूम होती है। दोनों गालोंकी त्वचा क्षय हो जाना (ग्रैफ, मैङ्ग)।

**निद्रा।**—बेचैन नींद,—रोगी करवट बदला करता है (ऐकी)।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—हाथ और पैर बरफकी तरह ठण्ढे पर बाकी अंश गर्म (सिनिडैन)। सूखा और जलन करनेवाला उत्ताप, शरीर का कोई भी अंश खोलनेपर उसमें दर्द और सिहरावन पैदा हो जाती है। प्रचण्ड जलन पैदा करनेवाले उत्तापके समय भी पसीना नहीं दिखाई देता।

**वृद्धि** ।—सवेरे श्वास लेनेके समय, शरीर हिलानेपर, शरीर खोलनेपर, ठण्डी हवा लगनेपर, किसी तरहके परिश्रमसे, सीढ़ी चढ़नेके समय और खाँसनेपर।

**उपशम** ।— स्थिर रहनेपर, शय्यामें सोनेपर, गर्म कपडेसे शरीर ढकनेपर, सीधे होकर बैठनेपर और बहुत थोड़ा बलगम निकलनेपर।

**सम्बन्ध** ।—**प्रतिविष** ।—बैम्फोरा। फुसफुसावरण प्रदाह रोगमें न्यायोनियाके बाद इसके प्रयोगसे लाभ होता है।

**तुलनीय** ।—सर दर्द—*न्यायो*, *मीठा बलगम*—*कैम्फ*, *खाँसनेपर* आपसे आप पेशाब—फास। हँसनेपर—सल्फ, पेशाब करनेमें—ऐलो, सल्फर। भोजनके पदार्थका मीठा स्वाद—लाइको, पल्स इत्यादि।

**सदृश** ।—ऐण्टि-टार्ट, ब्राई, कास्टि, सिपा, कैलि-कार्ब, कैलि नाई, नक्स-वोम, रास, सल्फ, पल्स, क्लोरम, रियुमेक्स, क्रिसस, वेरेट-विर, वेरेट-ऐल, लाई, मार्क, सियानोथस, पल्स, साइलि, स्टैनम।

**शक्ति** ।—१ म दशमिकसे २०० शततमिक क्रम। निम्न क्रमका ही प्रयोग अधिक होता है।

---

## स्काइनस।

## ( SCINUS )

**दूसरा नाम** ।—स्काइनस साल्नि।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—फल या पत्तेसे अरिष्ट तैयार हुआ करता है।

**उपयोगिता और आभास** ।—यकृतमें दर्द, अन्ननलीमें सूखापन, मेरुदण्डमें खीचन मालूम होना और दस्त कैके लक्षणमें इसका प्रयोग होता है।

**सम्बन्ध** ।—**तुलनीय** ।—ऐनाकार्ड, रस, कोमोक्लेडिया।

**शक्ति** ।— ३x—६।

---

## स्किरिनम ।

## ( SCIRRHINUM )

**दूसरा नाम ।**—कार्सिनोसिनम ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—कठिन कर्कटके जखमके अंशसे इसका विचूर्ण तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—यह कैन्सर रोगकी विशेषकर कैन्सर धातुवाले व्यक्तियोंकी बीमारीकी एक खास दवा है ।

डा० वार्नेटने इस रोग-विषज औषधिका अविष्कार किया था। उन्होंने इसकी अपने ही शरीरपर परीक्षा की थी। परिणाम यह हुआ कि उनकी नाभीके पास एक गहरा गड्हा पैदा हो गया और इस गड्हेको ही उन्होंने इसका एक विशेष लक्षण मान लिया ।

स्तन या गलेकी ग्रन्थियोंका पत्थरकी तरह कड़ापन और अर्बुदके लक्षणकी यह एक उत्कृष्ट दवा है। पैरमें सेंहुआ और रक्त-स्राव भी इसके द्वारा आरोग्य होते देखा गया है ।

लक्षणके अनुसार सिना, टियुक्रियम इत्यादिसे क्रिमि-रोगमें आशानुरूप लाभ न होनेपर कितनी ही बार स्किरिनमके प्रयोगसे रोगका परिवर्त्तन हो जाता है पर मलके साथ क्रिमि निकल जाती है और रोग आरोग्य हो जाता है ।

सन्ध्या ५ से ६ बजेतक और रातमें इसकी तकलीफ बढ़ जाती है ।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**— दूसरी दूसरी रोगज दवाओं तथा सिना, टियुक्रियम, सल्फ, सेबाडि, सिपि, हेलिबो, हाइड्रो, कैन्सर, फाइटो, आर्स ।

**शक्ति ।**—३x—३० ।

---

## स्कोपेण्ड्रा ।

## ( SCLOPENDRA )

**दूसरा नाम ।**—सेण्टिमिडि ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—जीवित प्राणीसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास ।**—हृदशूल, आक्षेप, माराक्तक जखम, गैंग्रीन या सड़नेवाले घाव, पीठ और कमरमें दर्दके लक्षणकी यह एक उत्कृष्ट दवा है।

**शक्ति ।**—१२—३०।

---

## स्कार्पियो।

## (SCORPIO)

**दूसरा नाम ।**—स्कार्पियन, बिच्छू।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—जीवित बिच्छूसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास ।**—धनुष्टङ्कार, डेरा देखना, दाँती लगना, मुँहसे लार बहना प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—एपिस, स्कोलोपेण्ड्रा, वेस्पा, टैरेण्टुला।

---

## स्क्राफुलारिया।

## (SCROFULARIA).

**दूसरा नाम ।**—स्क्राफुलारिया नडोसा, फिग-वार्ट।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—समूचे ताजे गुल्मसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास ।**—यह एक बदबूदार गुल्म है और गण्डमाला रोगकी एक बहुत ही उत्तम दवा है, चर्मपर भी इसकी खास क्रिया होती है। स्तन या कानके पासका अकौता, गला, बगल और पुट्ठेकी ग्रन्थिका फूलना, अण्डकोषमें सूजन, स्तनका कड़ापन प्रभृति लक्षणोंमें इससे विशेष लाभकी आशा की जाती है। खूनी बवासीर और सरमें चक्कर तथा तन्द्रालुताके लक्षणमें भी इसका व्यवहार होता है।

**सम्बन्ध-तुलनीय ।**—जोनेलिया-एरिनम, रूटा, कार्सिनोसिन, कोनायम, ऐक्टियस, स्क्विल्स ।

**शक्ति ।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति ।

---

## स्कुटेलेरिया लेटेरिफोलिया ।

## ( SCUTELLARIA LATERIFOLIA )

**दूसरा नाम ।**—हुड वार्ट ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—इस गाछके समूचे अंशसे मूल अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—मस्तिष्कमें उत्तेजना, ताण्डव, कम्प के साथ प्रलाप, दाँत निकलनेमें कष्ट, आध्मान, सर दर्द, हिचकी, जलातङ्क, मूर्च्छा-वायु, अनिद्रा, तम्बाकू खानेके कारण हृत्कम्पन ।

**उपयोगिता और आभास ।**—यह स्नायविक उत्तेजनाको दबानेवाली एक दवा है—खासकर जहाँ उत्तेजनाके साथ आशङ्का बनी रहती है। हृत्पिण्डकी उत्तेजनामें यह बहुत लाभदायक है। बहुत दिनोंतक शारीरिक और मानसिक परिश्रमकी वजहसे स्नायविक या जीवनी शक्तिका बहुत सुस्त पड़ जाना लक्षणमें यह सञ्जीवनी सुधाकी तरह काम करती है। नींद न आना, रातमें भय। मूर्च्छावायु, यन्त्रणा या मानसिक उत्तेजनाके कारण स्नायविक चञ्चलता और बच्चेको दाँत निकलनेके समय या अन्तर्गत उत्तेजनाकी वजहसे मस्तिष्क प्रदाह वगैरह भी इससे दब जाया करता है। कागजके बने चुरट सेवनके कारण क्षीण हृत्पिण्ड और आँखका गोला बाहर निकला रहनेके साथ क्षीण और अनियमित हृत्पिण्डकी क्रिया भी इसके व्यवहारसे स्वाभाविक और सरल हो जाती है ।

### लक्षणावली ।

**मन ।**—सशङ्कित भाव, मानो किसी आनेवाली विपत्तिसे डर रहा है ( ऐमोन-कार्ब, ऐमिल नाइ, ऐक्टिया, जोरो, लिलियम-टाइ, सिपि, वेलि, वेरेट

ऐन, विधि )। अध्ययन करनेकी चेष्टा करनेपर माथेके भीतरका सब कुछ गायब हो जाता है, किसीमें भी मनको नहीं जमा सकता ( इथू, ऐग्नस, इस्कु, साइलि, बोवि, नेत्र-फेन, लाइकोपस-वार्जि, सेनेसियो, जेरोफिलम )।

**मस्तक**।—ललाट देशमें सर दर्द। सरमें चक्कर, इसके साथ ही सवेरे के भोजनके बाद ही रोशनीका सहन न होना। ( ग्लोन, ऐगार )। धीमा दबाव मालूम होनेवाला सर दर्द,—वृद्धि=अध्ययन आदि करनेपर ( पल्स, इस्क्युलस-हिप, ब्राई, नक्स-वोम, नेट्र-म्यू, फाइजष, मिडोरिन )। सवेरे शय्यासे उठनेके समयके पहले अधकपारीका दर्द, विशेषकर दाहिनी आँखके ऊपरी प्रदेशपर ( लैक-डिफ्लो ), घरके बाहर टहलनेके समय निर्मल वायु लगनेपर घट जाया करता है ( रैनान-बल्बो ड्रोसेरा )। सर दर्द,—बढना=भोजन करनेपर और घटना—शरीर हिलानेपर ( भोजनके बाद बढना=कैल्के-फास, कार्बो-वेज, काफिया, हायो, नक्स-वोम, रास, जिङ्कम )। दोनों आँखे ऐसी मालूम होती हैं, मानो भीतरसे बाहरको और धक्का दे रही है ( कैसी, नक्स वोम, कोमो-क्लेड, फाइटो, सिलि, स्पाई ) या मानो बाहर निकल पडती हैं ( फेरम, आयोड, स्फिजिया, लाइकोपस, फास )। चेहरा तमतमाया या प्रदीप्त। रह रहकर एकाएक दोनों हनु जुड जाते है और ऐसा मालूम होता है मानो मुँहकी पेशियाँ सब सट या जकड गयी हैं ( ऐनान्थि, बेल, जेल, साइलि, स्ट्रैमोन,—पेशियोंकी अकडन=हाइपिर, नक्स )। चक्षुगोलकमें दर्द ( ऐकोन, ऐक्टिया, ग्लोन, रियुटा )। ऐसा अनुभव होना कि गलेमें एक गोला अडा है और कुछ भी निगला नहीं जा सकता ( जेल्स, लक्‍ कैन, लैके, रियुमेक्स )।

**पाकाशय आदि**।—मिचली, डकार, प्रबल हिचकी ( साइक्यू, साइक्लोम, हायो, इग्ने, नक्स-वोम, नक्स मस ) पाकाशयमें दर्द और बहुत बेचैनी मालूम होना। उदरमें आध्मान वायुका सचय होना ( लाई, नेट्र-सल्फ, नक्स मस, लाइकोपस )। सफेद रगका मल। पेशावके साथ पित्त निकलना। रेतस्खलन और नपुंसकता—रोगी समझता है, कि वह अब अच्छा न होगा।

**श्वासयन्त्र**।—बाहर निकला हुआ आँखका गोला ( आँख बाहर निकल पडती है ) साथ ही हृत्पिण्ड प्रदेशमें ऐसा दर्द मानो कोई नोकीली सलाई बिध रही है। सध्याके समय ऐसा मालूम होता है, मानो हृत्पिण्ड-

प्रदेशमें टपक होती है। कागजका चुरुट सेवन करनेके कारण हृत्पिण्डकी क्षीणता ( फास )।

**निद्रा।**—बेचैन नींद और डरावने सपने, किसी तरह भी आराम नहीं मिलता। लगातार टहलना पड़ता है ( ऐक्टिया, लिसिन, आर्स )। अंधकार से भय ( ब्रोम, आरम, केली ब्रोम, ऐकोन, क्लोरैल )। अनिद्रा, एकाएक नींद खुल जाती है और फिर नींद नहीं आती। बहुत देरतक सोता है और नींद खुलनेपर सरमें तेज दर्द पैदा हो जाता है। निद्रित अवस्थामें बार बार चौंक उठता है।

**प्रत्यङ्गादि।**—पेशियोंका स्पन्दन,—बिना चले या बिना शरीर हिलाये सो नहीं सकता, ऊपरी अंगमें तेज़ डंक मारनेकी तरह दर्द। सवेरे सोकर उठनेके समय शारीरिक आलस्य मालूम होना।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—लाइकोपस-वार्जि, साइप्रिपिडियम, हायो, केली-ब्रोम, आयोड, लिसिन, आरम, ब्रोमेट, लेके, मैग कार्ब।

**तुलनीय।**—स्नायविक अवसाद—साइप्रि। हनु स्तम्भ या जबड़े अटकना—नक्स-वोम। जलातंक—ऐगारि, बेलाडो, लिसिन।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ३रा दशमिक क्रम।

---

## सिकेलि कार्न्यूटम।
## ( SECALI CORNUTUM )

**दूसरा नाम।**—अर्गट आव राई।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजी छत्तेसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— गर्भ-स्रावकी आशंका, नकली प्रसवका दर्द, अण्डलाल मिला पेशाब ; मलांत का शिथिल भाव, क्षीण दृष्टि, मूत्राधारका पक्षाघात, फोड़ा, दूषित फोड़ा ; मोतिया बिन्दु, बच्चोंका हैजा, ताण्डव ; आक्षेप, ऐंठन, अतिसार, निगलनेमें कष्ट, मृगी, नाकसे रक्तस्राव, पैरमें ऐंठन, पैरमें जलन, सड़नेवाला

जखम, पाकाशयका प्रदाह, ग्रन्थिका फूलना और पीव सञ्चय, गलगण्ड, खून मिला पेशाब, रक्तस्राव, रक्तस्रावकी धातु, हृत्कम्पन, (कलेजा काँपना) हिचकी, मूर्च्छावायु, ध्वज-भङ्ग, यक्रतका बढ़ना, प्रसवके बादका स्राव बदबूदार, कटिवात, प्रतिरज, जरायुसे बहुत अधिक स्राव या जरायुसे बहुत खून जाना, स्तनका दूध रुक जाना, गर्भ स्राव, स्नायुशूल, रातमें पसीना, सुन्न हो जाना, डिम्बाशयका अर्बुद, पक्षाघात, फूल अटकना, प्रसवके बाद रक्त-स्राव, गर्भावस्थामें नकली प्रसवका दर्द, धूम्र-रोग, चेचक, मेरुमज्जा की उत्तेजना; तोतलाना, पाकाशयका कर्कट रोग, मूत्र द्वारका रुकना, सान्निपातिक ज्वर, जरायुकी कमजोरी, जरायुका अपने स्थानसे हटना इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—इसका प्रधान क्रियाफल है—आक्षेप, —पर्यायक्रमसे पेशियोंमें अकड़न और शिथिलता पैदा करनेवाला आक्षेप, रोगीकी देह कभी कड़ी, न लच खानेवाली और कभी तुरन्त ही शिथिल और लचीली हो जाती है, यह अवस्था रोगीके हाथमें अच्छी तरह दिखाई देती है; उसके हाथकी अ गुलियाँ सब अलग अलग फैल जाती हैं। शायद ही कभी हाथकी मुट्ठी बँधीसी दिखाई देती है। और भी इसका एक प्रधान क्रियाफल है—रोगीकी शरीरकी त्वचा सिकुड़ी, सूखी और पतली, इसलिये जिनका शरीर अस्थि कङ्काल जैसा हो गया है, दोनों आँखे' और गाल गड्ढेमें धस गये हैं स्वभाव क्रोधी है, रक्त हीन हो रहे हैं, ऐसे म्लान मूर्त्ति रोगियोंके लिये यह विशेष उपयोगी हुआ करती है। बहुत वृद्ध, बहुत क्षीण मनुष्योंके लिये भी लाभदायक है। जिनकी सभी इन्द्रियाँ और पेशियाँ बहुत शिथिल हो रही हों और सभी द्वार खुलेसे हों, पेशियोंमें इतनी भी दृढ़ता न हो कि उन द्वारोंको रोक रखें और जिन्हें सामान्य कारणसे भी शरीरके अन्यतम द्वारसे पानीकी भाँति पतला काला रक्तका स्राव होता है, उन सब शिथिल तन्तुवाली स्त्रियोंके लिये सिकेलि परम लाभदायक है। इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण ये है —(१) रक्त स्राव-प्रवणता, साधारणसे जखमसे भी बहुत देरतक रक्त-स्राव, निकला हुआ रक्त हरी आभा लिये पतले रसकी तरह होता है और बहुत बदबूदार होता है। रक्त स्रावके समय हाथ पैरोंमें झुनझुनी आ जाती है और रोगिनी बहुत क्षीण हो पड़ती है। (२) चेहरा मलिन, भूरा, हड्डियाँ निकली, आँखें गड्ढेमें धसी, गाल चिपके और बदरङ्ग, दोनों आँखें नीले घेरेसे घिरी। (३) राक्षसकी तरह स्वाभा-

विक चेहरा, भूख न लगना, शरीरको शोष लेनेवाले पतले दस्त आना, रोगी को सर्व-ग्रासी भूख पैदा हो जाती है, रोटी, खट्टी चीजें खाना और लेमोनेड पीना चाहता है। (४) समूची देह जला करती है,—मानो रोगीके शरीरपर आगकी चिनगारियाँ बरस रही है। (५) देहकी त्वचा छूनेपर बरफकी तरह ठण्डी मालूम होती है, पर रोगी शरीरपर वस्त्र नहीं रखना चाहता। हाथ पैर आदि बरफकी तरह ठण्डे। (६) हैजाकी हिमाग अवस्थामें नाड़ी प्रायः स्पर्शमें नहीं आती; शरीरकी जगह जगहकी पेशियाँ फड़का करती हैं, हाथकी अंगुलियाँ सब फैल जाती है, आंख और गाल धस जाते हैं, नाक ऊँची हो जाती है, शरीरकी त्वचा सूखी, रुखडी, सिकुड़ी, मानो शरीरमें रस न हो—ऐसी अवस्थामें भी रोगी बाहरी उत्ताप सहन नहीं कर सकता। शरीर का ओढना दूर फेंक देता है। उत्ताप लगनेपर या गर्मीसे रोगका बढना सिकेलिका एक अव्यर्थ निर्णायक लक्षण है। (७) बाहरी गर्मी लगनेपर सड़नेका लक्षण पैदा हो जाता है। (८) फैली हुई काली लकीर या त्वचाका नीलापन, लाल छाले। (९) विद्रधि या फोडे,—छोटे पर उनमें बहुत दर्द, उसके भीतरके पदार्थ हरे, बहुत धीरे धीरे पकता है और बहुत देरसे अच्छा होता है, बहुत कमजोर करनेवाला। (१०) मलका पतलापन—मल बहुत ज्यादा, पानीकी तरह, सड़ा और भूरा, बड़े वेगके साथ निकलता है। रोगी बहुत जल्द सुस्त हो पडता है, बिना दर्दका और अनजानमें निकल जाता है, मलद्वार हमेशा खुला रहता है। (११) बुढापेकी वजहसे अन-जानमें शय्यामें पेशाब हो जाना,—पेशाब फीका, पानीकी तरह या खून मिला, मूत्राघात या मूत्र-रोध। (१२) ऋतुस्राव अनियमित, स्राव बहुत ज्यादा काला और बहुत पतला, ऋतुके समय तलपेटमें प्रसवके दर्दकी तरह दर्द और दबाव मालूम होता है, जबतक दुबारा ऋतु नहीं होता तबतक बराबर पानीकी तरह पतले रक्तका स्राव हुआ करता है। (१३) प्रदर,—हरी आभा लिये या भूरा रङ्ग और बहुत बदबूदार। (१४) गर्भ-स्रावकी सूचना,—विशेषकर तीसरे महीने, बहुत देरतक स्थायी नीचेकी ओर खींचनकी तरह दर्द,—मानो ऊपरसे नीचेकी ओर ढकेल रहा हैं। (१५) प्रसव वेदनाके समय वेग अनियमित बहुत क्षीण, क्षण क्षणमें रुक जाता है, सभी पेशियाँ शिथिल और सभी द्वार खुले, बाहर निकालनेकी शक्ति बिलकुल ही न रहना। रोगिनीको क्षण क्षणमें मूर्च्छा आ जाती है। (१६) प्रसवके बादका दर्द—

बहुत देरतक स्थायी, बहुत यन्त्रणाजनक, जरायुका डमरूको तरह सङ्कोचन (१०) प्रसवके बाद स्तनका दूध गायब हो जाना,—विशेषकर यदि रोगिनी दुर्बल हो।

## लक्षणावली।

**मन**।—निर्बोधकी तरह भाव, अर्द्ध तन्द्राभिभूत अवस्था (बेल, ओपि, हायो, फास, ऐ-फास)। चिन्ता शक्ति गायब (बेप्टि, कार्बो-वेज, हायो, ओपि, ऐ फास)। प्रलाप—अशान्त या उन्मत्तकी तरह, उन्माद—दाँत काटने दौड़ता है (क्यूप्रम, हायो, मेके, स्ट्रैमोन), पानीमें डूबना चाहता है (बेल, ड्रोसेरा, हेलिबो, हायो, लेके, पलस, रास, साइलि), उसे ऐसा मालूम होता है, मानो उसका घर एक ऊँची उठती हुई तरङ्गोंवाला समुद्र हो रहा है और रोगिनी उसमें डूब जाती है, रोगिनी समझती है, कि मानो दो मनुष्य बीमार हैं, एक मर गया और दूसरा अच्छा हो गया (रोगिनी समझती है कि वह तीन मनुष्य है, किसी तरह भी उसके शारीरिक यन्त्र तीनोंको एक नहीं कर सकते= बेप्टि)। मृत्यु भय और अत्यन्त आशङ्का (ऐकोन, आर्स)। अन्तिम श्वास-तक ज्ञान बना रहता है (स्ट्रिकनिन)। मृत्युके कुछ ही पहले एक बार बुझता हुआ दीया जल उठता है—रोगीकी ऐसी अवस्था मालूम होती है, मानो रोग बहुत कुछ अच्छा हो गया है।

**मस्तक**।—स्तम्भित भाव। अत्यन्त भारी मालूम होता है और दोनों पैरोंमें चुनचुनी हुआ करती है, जरायुसे रक्तस्राव होनेके कारण सुस्ती आ जानेकी वजहसे माथा और दोनो पैरोंमें झुनझुनी होकर रोगी बेहोश और गहरी नींदमें जा पड़ता है। माथा बहुत छोटा मालूम होता है, खासकर माथे का पिछला अंग। वह ढलमलाता है, चलनेके समय पैर लड़खड़ाते हैं। सरमें चक्कर आनेके साथ माथेमें टपक होनेकी वजहसे रोगिनी चल नहीं सकती। माथा और बचमें खूनका दौरान, केश झड़ जाते हैं। माथा इधर उधर चक्कर खाता है या काँपा करता है (स्ट्रिकनिन)।

**आंख**।—आँख बैठ जाती है और नीले घेरेसे घिरी रहती है (सिङ्को, केली आयोड, फास)। दृष्टि स्थिर, उन्मत्तता बतानेवाली और रोगी टकटकी लगाकर एक भावसे देखा करता है (बेल, कैम्फ, हायो)। तिमिर दृष्टि या

अन्धकार देखना। पुतली फैल जाया करती है ( बेल, हायो, स्ट्रैमोन )। मोतिया-बिन्द या अन्य ( फास, सिनारेरिया-मैरिटिमा ),—सरमें चक्कर आना और इसके साथ ही कानमें आवाज और रोशनीका सहन न होना। कोई भी चीज दो या तीन दिखाई देना। दृष्टिके सामने नीला रंग या आगकी चिनगारियाँ सब उड़ती दिखाई देना ( ऐमोनियैक )। आँखमें दर्द और ऐसा मालूम होता है मानो दोनों आँखके गोले जोरसे घूम रहे हैं। आँखमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। पत्थरके कोयलेका धूआँ लग कर आँखकी ऊपरी पलकका निष्क्रिय हो जाना या पक्षाघात। मुखमण्डलके विसर्प रोगके बाद पलकोंका हिला न सकना।

**कान।**—शब्द एकदम सहन न होना, बहुत सामान्य शब्दभी उसके मस्तिष्कमें मानो प्रतिध्वनित हो उठता है और रोगी उससे काँप उठता है। श्रवण शक्तिका घटनाके साथ कानमें आवाज या कर्णनाद ( कैल्के-कार्ब, कार्बोन-सल्फ, मार्क, ऐ-फास )। विसूचिका रोगके बाद बहरापन।

**नाक।**—नाकसे खूनका स्राव—लगातार खून निकला करता है। रोगी बहुत सुस्त हो पड़ता है। कमजोरीकी वजहसे वृद्ध या शराबियोंकी और युवती रमणियोंकी नाड़ी सूतकी तरह सूक्ष्म और द्रुत ( ऐकोन, बेल, ब्राई, हैमा )। नासा बन्द—दोनो रन्ध्र रुके रहते हैं पर लगातार पानीकी तरह श्लेष्माका स्राव हुआ करता है।

**मुखमण्डल।**—चेहरा म्लान, रक्तशून्य, आँखें, और गाल गड्ढेमें धसे, हड्डीभर और नोकीली उठी हुई नाक, तथा उद्वेग प्रकट करनेवाला चेहरा ( आर्स, कैम्फो, वेरेट-एल, कार्बो-वेज, ओपि )। दोनो ओंठ नीले या मुर्देकी तरह रक्त शून्य ( ऐ-हाइड्रो, क्यू प्रम, लाई, ओपि, ऐण्टि-टार्ट )। चेहरेपर प्रेतकी तरह हंसी ( बेल, स्ट्रैमोन, वेरेट, इग्नेशिय ) प्रकट होती है। पेशियोंका स्पन्दन या सिकुड़ना फैलना—पहले चेहरेपर आरम्भ होकर समूची देहमें फैल जाता है और यह स्पन्दन धीरे धीरे बढ़कर नर्तनमें परिणत हो जाता है। ललाट बहुत गर्म।

**मुख-विवर।**—जीभ निर्मल या सफेद लेप चढ़ी ( ऐण्टि-क्रूड, ब्राई, नक्स-वोम, पल्स )। जीभपर बहुत बेचैन करनेवाली सुरसुरी और जलन मालूम होती है और सुनसुनी हुआ करती है। मुंहसे निकली हुई हवा

बदबूदार ( आर्नि, मार्क, आयोड, केली-फास, लैक-डिफ्लो )। मुखसे लार अधिक बहना ( आयोड, केली-आयोड, हिपोमेनिस, लैक-कैन, मार्क, ऐ-म्यू, ओपि, फास, साइलि )। तोतलानेकी तरह चीण और अस्पष्ट वाक्य,—मानो जीभ अकड़ गयी है ( कास्टि, जेल, हायो, ष्ट्रमोन )।

**गलेके भीतर।**—गला और अन्ननालीमें बहुत सूखापन मालूम होना ( एपिस, आर्स, नक्स-मस ) और प्यास बढ़ जाया करती है। तेज प्यासके साथ कण्ठमें जलन। कण्ठ और जीभमें बेदैनी पैदा करनेवाली चुनचुनी।

**पाकस्थली।**—राचसी भूख ( ब्राई, सिना, फेरम, लाई ), देह और मनको शोषण कर लेनेवाले पतले दस्त—उदरामय रोगमें भी रोगीको सर्वग्रासी भूख लगा करती है। रोगी लेमोनेड वगैरह खट्टी स्वादवाली चीजें पीना चाहता है ( वेल, ऐ-नाई, कैड्रोफा, पल्स, सेबाई—खट्टी चीजें पसन्द करता है ( एपिस, आर्स, केमो, इग्ने, केली-कार्ब, लेके, नेट्र-म्यू, पल्स )। भयानक बेहद प्यास ( ऐकोन, आर्स, ब्राइ, रास-टक्स, सल्फ )। हिचकी, मिचली और ओकाई ( ऐण्टि-टार्ट, इपिक )। पित्तमय पदार्थ वमन ( आइरिस-वार्सि, नक्स, पोडो ), श्लेष्मा वमन, घोर भूरे रङ्गका, काफीकी तलीकी तरह वमन ( कोना, नेट्र म्यू, फास, सिडोरिन, नेट्र-फास ), पेटमें जो कुछ रहता है, सब वमन हो जाता है ( ब्राई, फेरम, आर्स, इग्ने, नक्स, फास, सैंगिविन, साइलि, क्रियो, वेरेट )। खूनका वमन ( आर्नि, कैक्ट, कार्बो-वेज, चिड्डो, क्रोटेलस, फेरम, हैमा, इपिक, फास, सेबाई )। उदरके ऊपरी भागमें बहुत उद्वेग और दबाव मालूम होना और पाकाशयको छूनेपर बहुत दर्द मालूम होता है। पाकाशयमें दबाव मालूम होना,—मानो कोई भारी चीज पेटमें रखी है ( ऐकोन, ब्राई, केमो, लेक्र-कैन, नक्स-वोम, पल्स ),—विशेषकर भोजनके बाद ( फास, केली-कार्ब )। पाकाशयमें जलन हुआ करती है ( आर्स, कैन्थ, आइरिस, सैङ्गिविन ),—इसके साथ ही उदरमें दर्द। केंचुआ जैसी कृमिका वमन हुआ करता है ( सिना, सैबाड )।

**अन्त्राशय।**—पेट फूला और आध्मान वायुसे भर उठता है ( आर्नि, चिड्डो, फास )। यकृत बढ़ा हुआ ( चिड्डो, मैग-म्यू, कार्डुयस-मेरी, चियोनेन्थस-वार्जि, चेलिडो, लाई, मार्क-डाल, नेट्र-म्यू, फास, पोडो )। यकृत प्रदेशमें तेज दर्द ( वेल, चेलिडो, केलि-कार्ब, लेके, लाई )। यकृतका प्रदाह और सड़नेका

लक्षण। भयानक अन्त्रशूल और अकड़न ( साइक्यूटा, क्यूप्रम ), तलपेटमें लगातार नीचेकी ओर दबाव। उदर और कमरमें सर्दी मालूम होना, तलपेटमें दर्द, उदरमें स्पर्श बिलकुल ही सहन नहीं होता, गड़गड़ाया करता है और लगातार मिचली मालूम हुआ करती है। इसके साथ ही मस्तिष्ककी जड़ता, नाभि-प्रदेशमें प्रबल टपक, ( ऐलो, टिलिया )। कोख और योनि-देशमें लगातार जलन, प्रसव वेदनाकी तरह कमरमें दर्द, मानो कमर टूट पड़ेगी।

**मलान्त्र और मल।**—मलका पतलापन,—मल पानीकी तरह, सड़ी गन्ध भरा और भूरे रङ्गका बहुत अधिक मल, बड़े वेगसे निकलता है ( क्रोटीन-टिग, जेट्रोफा, गेम्बो, रेफि ), बलका बहुत ही शोषण करनेवाला ( आर्स, वैप्टि, कैम्फो, कार्बो-वे, सिक्रो, वेरेट ), आँतोंमें दर्द आदि नहीं होता ( नेट्र-म्यू, गेम्बो, पोडो ), अनजानमें निकलनेवाला ( आर्नि, बेल, हायो, नेट्र-म्यू, ओलियान, ओपि, रास, कैम्फो, फास, सोरिन ), मानो, मलद्वार हमेशा खुला ही रहता है ( ऐलो, एपिस, फास )। मारात्मक विसूचिका, स्तिमित या हिमांग अवस्था, चेहरा मानो हड्डी-भर रह गया, गाल आदि बैठ जाते हैं, विकृत-भङ्गी धारण करता है और शरीरपर इस तरह सुरसुरी होती है, मानो चीटी चल रही है। शरीरकी त्वचा बरफकी तरह ठण्डी, या रोगी शरीरपर किसी तरहका आवरण सहन नहीं कर सकता ( कैम्फो )। उपविसूचिका, वमन कितना भी हो या न हो, बार बार ओकाई बहुत आया करती है। मलान्त्र और मलद्वारका पक्षाघात। उदरसे खूनका स्राव ( एपिस, हैमा, फास, क्रोटैलस, कैस्केरिला, सल्फ )। कब्जियत, इसके साथ ही बार बार वृथा वेग ( ऐल्यू, ग्राइ, नक्स, ओपि, फास, सल्फ )।

**पेशाब।**—मूत्राशयका पक्षाघात ( बेल, कास्टि, कोना, हायो, ऐक्ट, डाल्का, नक्स )। पेशाब रुकना ( ऐकोन, एपिस, कैन्थ, लाइ, ओपि, बेल, रास, स्ट्रैमोन )। पेशाब रुकना या पेशाब पैदा न होना ( ऐकोन, स्ट्रैमोन, कैम्फो, केलि-बाइ, लाइ, फास )। मूत्र फीका और पानीकी तरह ( ऐ-फास, काकुल, नेट्र-म्यू, स्क्विला, टेरिब ),—विशेषकर बहुमूत्र रोगमें ( लाइ )। बुढ़ापेके कारण आप ही आप पेशाब ( आरम-म्यू, सिपा, आयोड, केलि फास ), पेशाब फीका, पानीकी तरह स्वच्छ या खून मिला।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—ऋतुस्राव अधिक और सात आठ दिन (ऐमोन-कार्ब, कैल्के, केलि कार्ब, नक्स) स्थायी हुआ करता है। ऋतुके समय छेदनेकी तरह मन्त्रशूल, हाथ पैर बरफकी तरह ठण्डे, ठण्डा पसीना निकलता है, रोगिनीको नाड़ी बहुत सङ्कीर्ण अनुभूत होती है, या तेज धनुष्टङ्कारकी तरह आक्षेप पैदा हो जाता है, अनियमित प्रकोप, बहुत ज्यादा काला रक्त-स्राव हुआ करता है (प्लेट, पल्स, आस्टिलेगो, कैमो, साइक्लेमे, क्रियो, लैके-सिस्-टाई, सेबाई), तलपेटमें प्रसवके दर्दकी तरह नीचेकी ओर प्रबल दबाव मालूम होता है, ऋतु बन्द होने बाद फिर ऋतु न होनेतक लगातार पानी की तरह खून निकला करता है। कभी कभी आर्त्तवका रक्त काले रङ्गका थक्का थक्का (ऐब्रि, कैमो, काकुा, केलि-नाई, प्लेट, पल्स, सेबाई, आस्टिलेगो), या बहुत बदबूदार भूरी आभा लिये तरल पदार्थ। जरायुसे रक्तस्राव—थोड़ा भी शरीर हिलानेपर बढ़ जाता है (कैक्टस, इरिजिरन, इपिका, सेबाई)। चोट, गिरना आदि बाहरी या गौण कारणसे होनेवाला रक्त-स्राव—बहुत बदबूदार काले रङ्गका खूनका स्राव होता है। वयःसन्धिकालमें पेशियोंकी शिथिलता के कारण उत्पन्न रक्तस्राव। जरायु और दाहिने डिम्बाधारमें खूनकी अधिकता और उसके छूने या दबानेपर बहुत दर्द मालूम होता है। जरायुका जखम, —ऐसा मालूम होता है, मानो जल गया है,—स्राव बदबूदार, खून मिला रस। फूले हुए जरायुमें दाहकी तरह जलन, जरायु बड़ा और छूनेपर दर्द होता है। जननेन्द्रियमें बाहरकी ओर जखम होकर वह बिगड़ जाता है और तेजीसे फैलता जाता है (लेक-कैन, ऐ-नाई मार्क, रास)। प्रदर—स्राव हरा या भूरा और बहुत दुर्गन्धित (हरे रंगका=ऐ-नाई, कार्बो-वेज, मार्क, नेट्र-म्यू, सिपिया, भूरा=ऐ-नाई, कार्बो-वेज, मार्क, नेट्र-म्यू, सिपिया, सिलि, लिलि-टाई,)। भ्रूणका पोषण रुक जाना। गर्भ स्रावकी सूचना—विशेषकर तीसरे महीने (सेबाई, ऐक्टिया-रेसि, क्रोकस, थूजा)—बहुत ज्यादा काले रङ्गका पानीकी तरह रक्त-स्राव हुआ करता है, बहुत देरतक नीचेकी ओर दबाव और वेग मालूम होता है, रक्तमय स्रावके साथ नकली प्रसवका दर्द। गर्भ-स्रावके बाद जरायु बहुत देरसे संकुचित होता है और गर्भावस्था में पतले, काले बदबूदार पदार्थका स्राव हुआ करता है—जभी गभी बहुत देरतक नीचेकी ओर दबाव मालूम होता है,—खासकर जब गर्भिणी बहुत दुबली और अस्वस्थ रहती है। पेटकी पोटलीमें कभी कभी ऐंठन होती

है। प्रसवके दर्दके समय ऐंठन होती है। प्रसवके दर्दके समय, रह रहकर बहुत देरतक नीचेकी ओर दबाव मालूम होता है, वेग अनियमित, बहुत क्षीण, रह रहकर बहुत देर बाद एक एक बार वेग पैदा होता है, उस समय कुछ देरके लिये वेग गायब रहता है। सभी पेशियां शिथिल और निष्क्रिय मालूम होती हैं, कोई तरहका काम नहीं करतीं, स्थिर रहती हैं, रोगिनीको रह रहकर मूर्च्छा आ जाती है। प्रसवके बाद पेशाब नहीं होता (आर्स, ओपि, हायो, स्ट्रैमोन)। प्रसव दर्द भरपूर न होनेपर भी प्रसव करानेकी चेष्टा करनेपर या अन्यान्य चेष्टाओंसे वेग क्षीण हो जाता है। जरायुको बाहर निकाल देनेवाली शक्तिका न रहना। प्रसवका वेग बन्द हो जानेपर पेशियों का फड़कना या अकड़ना आरम्भ हो जाता है। प्रसवके बादका बाहरकी ओरका आक्षेप अर्थात आक्षेपके समय शरीर धनुषकी तरह पीछे टेढा पड़ जाता है (बेल, साइक्यूटा, हायो, केलि-ब्रोम)। प्रसवका फूल न गिरना (कैन्थ, कौलोफिल, बेल, पल्स,—गर्भपातके बाद=सैबाइना),—जरायु वगैरह को नीचेकी ओर तेज खींचन, और इसके साथ ही पेशियोंमें शिथिलता मालूम होना। प्रसवके बादका दर्द,—बहुत देरतक रहनेवाला और बहुत तकलीफ देनेवाला (ऐकोन, कौलो, कैमो, जेल्स, काफिया, लैक-कैन,—बहुतसे सन्तान प्रसव करनेवालीको=कूप्रम)। प्रसवके बादका क्लेदस्राव बहुत बदबूदार (ऐसिड-कार्बोलिक, कार्बो-ऐन, क्रियो), परिमाणमें बहुत थोड़ा या बहुत ज्यादा, बिना दर्दका या बहुत देरतक स्थायी, नीचेकी ओर तेज खींचन। प्रसवके बादका क्लेद-स्राव रुक जानेकी वजहसे जरायु प्रदाहित हो जाता है और तेज बोखार आता है (ऐकोन, बेल, कोलोसिन्थ), प्रसूतिके स्तनमें दूध न होना,—खासकर यदि वह दुबली और क्षीण हो, दोनों स्तन बहुत ज्यादा दूध एकत्र होनेकी वजहसे, जैसे पुष्ट होने चाहिये, वैसे नहीं होते (आर्टिका-इयु, ऐसाफिट, रिसिनस, ऐग्नस, इसके साथ ही स्तनमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द (एपिस)। प्रसवके बाद जरायुका डमरूकी तरह सिकुड़ना (बेल, काकुल, कैमो, केलि-कार्ब, प्लेटिना, सिपिया)।

**श्वासयन्त्र।**—कण्ठ-स्वर क्षीण, सहजमें सुन नहीं पड़ता और मुंहसे स्पष्ट बात नहीं निकलती। खांसी रहे या न रहे,—इसके साथ खून निकलता है। श्वास-प्रश्वास मानसिक उद्वेग पैदा करनेवाला और कष्ट साध्य। जब श्वास-प्रश्वासके साथ रोगी युद्ध किया करता है, अर्थात जब रोगी श्वास-कष्ट

दूर करनेकी प्राणपणसे चेष्टा करता है, उस समय खून मिला बलगम निकलता है। रोगी बार बार लम्बी साँस छोड़ता है (इग्ने, केल्के-फास, और हिचकी आती है=साइकूटा, हायो, नक्स, स्ट्रेमोन), धीमा और बीच बीचमें रुक जानेवाला झटकेके साथ कलेजा धड़कना,—अधिकांश स्थानोंमें रातमें हुआ करता है (सविराम नाड़ीके साथ हृद्स्पन्दन=कोना, डिजिट, केलि-कार्ब, नेट-म्यूर)। रक्त-स्रावके समय नाड़ी सूतकी तरह सूक्ष्म।

**गर्दन और पीठ**।—पीठ और नितम्बमें दर्द (ऐक्टिया, बेल, नक्स, पल्स)। पीठ सुन्नकी तरह मालूम होती है और पीठसे हाथकी अँगुली तक सुनसुनी होती है (ऐकोन, पीठमें धीमा दर्द=ऐकोन, फेरम-फास)। पीठ पर मानो कोई फूंक रहा है, इस तरहकी सुरसुरी मालूम होना। गर्दन और पीठ अकड़ी। पीठमें सर्दी अनुभव होना। पीठके निचले अंशमें भयानक दर्द मालूम होना, बहुत ज्यादा चलने या बहुत देरतक बैठे रहनेपर बढ़ जाता है। जरायु वगैरहके नीचेकी ओर प्रबल आकर्षणके साथ नितम्ब या त्रिकास्थिमें दर्द, मानो जरायु आदि बाहर निकल पड़ेंगे, वृद्धि—इधर उधर हिलते हुए घूमनेपर।

**प्रत्यङ्गादि**।—हाथ पैर आदिका आक्षेपिक सञ्चालन (बेल, साइकूटा, हायो, स्ट्रेमोन, विशेषकर रातमें, घटना=जोरसे रोगवाली जगह फैलानेपर हाथ और पैरकी अंगुलीका सङ्कोचन, हाथ पैर आदि भारी मालूम होते हैं और काँपा करते हैं। प्रत्यङ्ग आदि बरफकी तरह ठण्ढे, रक्तहीन, भूरे और उनकी त्वचा सिकुड़ जाया करती है मानो बहुत देरतक गरम पानीमें पड़ा रहा था (बहुत देरतक पानीमें रहनेके कारण अँगुलियोंकी त्वचा सिकुड़ जाया करती है=लाईं)। प्रत्यङ्ग सब सुन्न, अवश, स्पर्श आदिके ज्ञानसे रहित और बरफकी तरह ठण्ढे,—विशेषकर हाथ और पैरकी अंगुलीका अगला भाग। प्रत्यङ्गोंमें अवशता और कीड़े रेंगनेकी तरह बेचैनी पैदा करनेवाली सुरसुरी अनुभव होना। पैरमें, जङ्घाकी पोटलीमें, बाहु और हाथमें और पैरकी अंगुलीमें ऐंठन होती है। हाथ पैरोंमें सुरसुरी और झुनझुनी हुआ करती है। रह रहकर प्रत्यङ्ग सब अकड़ जाते हैं। पैर और तलवेमें जलन होती है (आर्स, सैनिक, सल्फ, लैके, मिडोरिन, सेङ्गिविन)। प्रत्यङ्गोंमें झुनझुनी, प्रत्यङ्ग आदि सूखे और सड़नेवाले (आर्स), वृद्धि=बाहरी

उत्ताप लगनेपर, सड़नेवाले अंशकी सन्धि खिसककर देहसे अलग हो जाती है। बाहुके ऊपर अरुणिका ( लाल दाने ) निकलनेके कारण त्वचा रुखड़ी हो जाती है। हाथकी अंगुलियाँ सब तलहथ्योंकी ओर मुड़ जाती हैं और अंगूठेको पकड़ रखती हैं। दोनों उरुओंमें ऐसा दर्द मानो मुद्‌गरसे चोट पहुँचायी जाती है,—हिलनेपर बढ़ना। पैरकी अँगुलियाँ सब पीछेकी ओर घूम जाया करती है। प्रत्यङ्ग सब अवश, भारी और कांपनेवाले मालूम होते हैं, प्रत्यङ्ग सब उत्ताप रहित और ठण्डे पसीनेसे तर। रातमें रह रह-कर हाथ पैर आदि कष्ट जनक भावसे फड़का करते हैं या चमक उठते हैं।

**सार्वाङ्गिक।**—पेशी-मण्डलीका आक्षेपिक स्पन्दन। धनुष्टङ्कारकी तरह अकड़न, एकदम बेहोशी और अन्तमें बहुत सुस्तीके साथ पेशी-मण्डली या प्रत्यङ्गोंका इच्छाके अनुसार हिलानेकी शक्तिका न रह जाना। चलनेके समय रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो वह मखमलके ऊपरसे चल रहा है ( दोनो चरणोंमें भूमि का स्पर्श ज्ञान न रहना=आर्स, स्पर्श ज्ञान राहित्य=कार्बो-वेज,—कुछ देरतक चलनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो शून्यमें चल रहा है=नेट्र-म्यू )। पक्षाघात हुए अङ्ग जल्दी जल्दी शीर्ण हो जाते हैं ( ग्रेफ, प्लम्ब, सिपि )। पैर खींचकर चलता है ( जेल्स, नक्स, प्लेकर्ड्रेन्थस )। दोनों पैर फूले हुए और उसपर काले बिन्दु सब निकलते हैं ( नक्स )।

**त्वचा।**—शरीरकी त्वचा सूखी और ठण्डी, सीसेके रङ्गकी कालापन-भरी, सिकुड़ी और उसमें स्पर्श ज्ञान नहीं रहता, भूसी निकला करती है। मसूरिका या चेचककी गोटियाँ सब विक्षत आकारमें निकलती है। खूनसे नहीं भरती, गोटियाँ सूख जाती है ( खून भरी गोटियाँ=सल्फ, रास )। गर्दन के पीछे और वक्षपर खसड़ेकी तरह दाने निकलते हैं। काला दाग, खून भरे छाले या दाने, सड़नेका लक्षण, सारे शरीरमें भयानक जलन—मानो शरीर पर आगकी चिनगारियाँ बरस रही हैं ( आर्स, प्लम्ब )। देह भरमें ऐसी सुर-सुरी मालूम होती है, मानो चींटी रेंग रही हैं, मानो त्वचाके नीचे कोई कीड़ा रेंग रहा है ( स्ट्रेमोन )। बैंगनी रङ्गके लाल उद्भेद ( आर्नि, फास, आर्स ), सूजन और दर्द, अथच प्रदाहका न रहना, फोड़े सड़ जानेका उपक्रम।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—शरीरकी त्वचा, विशेषकर प्रत्यंग सब और चेहरेपर पसीना न रहना। पीठ, पेट और प्रत्यंगोंमें बहुत सर्दी मालूम होना। शरीरके भीतरवाले यन्त्र आदिमें तथा हाथ और तलवेमें भयानक उत्ताप अनुभव होना। सारे शरीरमें बहुत अधिक लसदार पसीना निकला करता है। (आर्स, कैम्फ, मार्क, फास)।

**सम्बन्ध।**—डा० हेरिङ्ग कहते हैं—"क्षीण प्रसवके दर्दमें या प्रसवके बाद रक्तस्रावके समय—दोनों ही अवस्थाओंमें "अर्गट" की अपेक्षा "सिकेलि मम" सब तरहसे अच्छा रहता है, यह प्रसवके वेगको बढ़ा देता है, बहुत ज्यादा और मारात्मक रक्तस्रावको रोकता है और सभी समय लाभ किया करता है, पर किसी भी अवस्थामें अर्गटका प्रयोग करनेपर उसका नतीजा बुरा होता है।' मारात्मक विसूचिका रोगमें यह "कोलचिकम" के सदृश है। "आर्सि-निकम" भी इसके सदृश है,—पर "सिकेलिमें" उत्ताप बढ़ता है, "आर्सि-निकम" में उत्ताप घटता है—यही प्रभेद है। कितने ही स्थानोंमें "सिकेलि" के बाद "सिङ्कोना" का प्रयोग करनेपर बहुत लाभ होता है।

**प्रतिविष या दोषघ्न।**—कैम्फोरा, ओपियम।

**अनुकूल सम्बन्ध।**—आर्स, बेल, कैमो, सिङ्को, लाई, ओपि, पल्स, रास, सल्फ।

**तुलनीय।**—प्रसवके दर्दमें—पल्स, बेल, कौलोफाई, वाइबर्नम। ठहरा नहीं रह सकना—कैम्फर। रक्तस्रावमें—बोविस्टा, ट्रिलियम, हैमामे, अस्टि-लेगो, फेरम-फास, चायना। रक्तस्राव-प्रवण धातु—लैके, फास। विसूचिकामें —आर्स, कैम्फर, विरेट्रम, कोलचिकम। गुह्यद्वार खुला=एपिस, फास्फोरस। गर्भ-स्रावमें=सैबाइना। हाथ-पैरमें जलन—सलफर। बहुमूत्र—प्रम्ब। वृद्ध मनुष्य=कोनायम इत्यादि।

**सदृश।**—आर्स, बेल, बोवि, कैल्के, कैम्फो, कैमो, कार्बो-वेज, कौलो-फिल, कोलचि, इरिजिरन, फेरम, गासिपियम, आयोड, लाई, मिचेला, हैमा, लैके, फास, प्रम्ब, पल्स, रास, सैबाई सल्फ, सिपिया, टैबाक, ट्रिलियम पेण्डि-युलम, अस्टिलेगो, वेरेट-ऐल, वाइबर्नम-ओप्यु।

**वृद्धि।**—छूनेपर, रातमें, बाहरी उत्तापके प्रयोगसे; शरीर हिलाने या शारीरिक परिश्रमसे, गर्म पानी आदि पीनेपर, भोजनके बाद, आर्त्तव आरम्भ होनेके पहले, शरीरके वस्त्रके उत्तापसे, और दाहिने अंगमें।

**उपशम।**—शय्यामें बदन सिकोड़कर सोनेपर, घरके बाहरकी हवा लगने या निर्मल वायु लगनेपर, जलपट्टी देनेपर, ठण्डे प्रयोगसे, पसीना होनेपर, ओढ़ना उतारनेपर और रगड़नेपर।

**शक्ति।**— मूल अर्कसे ३० शततमिक क्रम।

**क्रियाका स्थायित्व।**— २० से ३० दिन।

**विशेष द्रष्टव्य।**—किसी दवाके सब लक्षण रहनेपर भी यदि उससे लाभ न दिखाई दे तो ऐसे स्थानपर उस दवाका उपचार व्यवहार करना चाहिये। "सिकेलिसे" लाभ न होनेपर उसका उपचार "अर्गटिनम" व्यवहार करना चाहिये (कैफका)।

---

## सेलिनियम।
## (SELENIUM).

**दूसरा नाम।**—उपधातु विशेष।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्णके बाद अर्क।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—मदात्यय, एँड़ीमें खुजलानेवाले उद्भेद, कब्जियत, दुर्बलता, अनजानमें पेशाब, केश झड़ जाना, सर-दर्द, ध्वजभङ्ग, स्वर-यन्त्र, स्वरनली-प्रदाह, यकृत-प्रदेशमें उद्भेद, लिङ्गोच्छ्वास। मूत्राशय-मुखशायिका ग्रन्थिका प्रदाह, जपरसे मुख-शायिका ग्रन्थिका स्राव, हाथमें विचर्चिका, अकौता, माथेके फोड़े, बहुत तरहकी बीमारीयाँ, शुक्रक्षय, तोतलाना, धूप लगनेका दुष्परिणाम, उपदंश।

**उपयोगिता और आभास।**—इसकी क्रियाका सबसे बड़ा फल है—सारे शरीरकी सुस्ती, इसलिये यह बुढ़ापेकी कमजोरी, वातश्लेष्मा या अन्य प्रकारकी बीमारोके बादकी कमजोरी, कम उम्रमें मानसिक और शारीरिक

दुर्बलता, वीर्य-क्षयके बाद कमजोरी, बहुत ज्यादा इन्द्रिय-परिचालनके कारण सुस्ती, नपुंसकता, वगैरहमें विशेष लाभदायक है। गोरे रंगवाले रोगियोंके लिये यह बहुत उपयोगी है। इसके रोगीका चेहरा, हाथ, पैर, चरण और अन्यान्य एक एक अंग दुबले हो जाते हैं। इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण ये हैं'—(१) काम-काजको बहुत भूलनेवाला, पर दिनके सारे काम जो याद न आते थे, वे सभी सपनेमें दिखाई देते हैं। (२) सर दर्द—शराबियोंका, बहुत अधिक इन्द्रिय-परिचालनके कारण, लेमोनेड या शराब पीनेके कारण, रोज तीसरे पहर सर दर्द। (३) माथा, भौं, दाढ़ी और जननेन्द्रिय प्रदेशके केश झड़ जाते हैं। नाकको नयी सर्दीके बाद पतले दस्त आने लगना। (५) रातमें तेज़ भूख लगती है, शराब पीनेके लिये महान आग्रह प्रकट करता है। यहाँतक कि उन्मत्त हो उठता है। अपनी इच्छाको किसी तरह रोक नहीं सकता। (६) कब्जियत,—गाँठ या लेंड बड़ा कड़ा, मलांतको रोक रखता है, इसलिये, अंगुली वगैरहके सहारे मलको निकालना पड़ता है, आन्त्रिक (टाइफायड) ज्वर आदि कड़ी बीमारियोंके बाद मलका कड़ापन। (७) पेशाब लाल, और परिमाणमें बहुत थोड़ा, उसमें गाढ़े लाल रंगकी तली जमती है, चलनेके समय अनजानमें बूंद बूंद निकला करता है। (८) क्लीवता, ध्वजभंग पर आकांक्षाकी निवृत्ति नहीं होती, सदा अश्लील बातें सोचा करता है पर रमण-शक्ति नहीं रहती। रमणके समय लिङ्गमें भरपूर कड़ापन नहीं आता और तुरन्त वीर्य-पात हो जाता है, पर बहुत देरतक आराम मिला करता है, रमणके बाद रोगी क्षीण हो पड़ता है और चिड़चिड़ाया करता है। अनजानमें वीर्य-स्राव या सुखशायिका ग्रन्थिसे रस निकला करता है,—बैठनेके समय, पाखाना-जानेके समय और रातमें। (९) अस्वाभाविक या इच्छा न रहनेपर भी लिङ्गमें कड़ापन, लिङ्गमुण्ड ऊपरकी ओर टेढ़ा हो जाता है। (१०) स्वर-लोप,—बहुत देरतक ऊँचो आवाजसे वक्तृता आदिकी वजहसे। गाना आरम्भ करनेके समय गला फंस जाता है, इसके बाद कण्ठ साफ करनेपर सफेद रंगका बलगम निकलता है, गोटीके साथ स्वरनलीका प्रदाह, (११) बहुत अधिक कमजोरीकी वजहसे सोने या नींद लेनेका प्रबल आवेग, एकाएक रोगी सुन्न हो पड़ता है, खासकर गर्मीके दिनोंमें, रोगीको देह जितनी गर्म होती हैं, वह उतना ही दुर्बल होता जाता है, सूर्यास्तके बाद फिर उसमें ताकत आती है। (१२) प्रबल वायु लगनेपर कातर, हवा गर्म, ठण्डी या

जलीय, चाहे जो हो, अच्छी नहीं लगती। (१२) रोगी अंग दुबला हो जाता है।

## लक्षणावली।

**मन।**—मानसिक जड़ता, रोगीके घरमें कौन क्या कर रहा है या क्या हो रहा है, इस सम्बन्धमें उसे बिलकुल ही ज्ञान नहीं रहता और वह उदासी प्रकट करता है ( ऐ-फास, कार्बो-वेज, सिह्गो, ओपि, फास )। बहुत भुलक्कड़ विशेषकर काम काजके सम्बन्धमें परन्तु रातमें निद्रित अवस्थामें, उसे सब सपनेमें याद पड़ता है। सहजमें कोई बात हृदयङ्गम नहीं कर सकता ( कैमो, कैल्के, कोना, नक्स-मस, रास, बच्चोंको ऐसा होनेपर=बेराई )। किसी तरहका मानसिक परिश्रम करनेके समय थक जाता है ( अरम, कोना, ऐकोन, ग्रेफ, ऐ-पाई, सर दर्द हो जाता है=पल्स )। एकदम अकर्त्तव्य ( आर्जेण्ट-नाई, साइलीस, हाइपिर, नेट्र-कार्ब )। उत्तेजित होनेपर बहुत बकता है ( फेरम-फास )।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना,—माथा उठानेपर ( ब्राई, कैल्के, कार्बो-वेज, सिह्गो, नक्स, फास ), या शरीर उठानेपर ( ऐकोन, ब्राई, नेट्र-म्यू, फास, रास, टैबाक )। इधर उधर टहलते रहनेपर मिचली, वमन और सुस्ती आ जानेके साथ सरमें चक्कर आना, मध्याह्न और रात्रिके भोजनके बाद बढ़ जाता है। लेमोनेड, चाय, शराब या बहुत ज्यादा खाने पीनेकी वजहसे रोज तीसरे पहर सर दर्द। बायीं आँखके ऊपरी भागमें डङ्क मारनेकी तरह तेज दर्द, धूपमें चलने के समय या तेज़ गन्ध साथमें जानेकी वजहसे, इसके साथ ही बहुत पेशाब और शरीरमें फुर्ती न रहना ( ग्लोन, इग्ने, आइरिस, वेरेट ), केश झाड़नेके समय केश झड़ जाते हैं, भौं, दाढ़ी और जननेन्द्रिय प्रदेशके केश झड़ जाते हैं ( पेट्रोल, फास, सिलि )। माथेपर बहुत खुजलाने बाद रस निकला करता है।

**आंख।**—बाईं आँखके गोलेका आक्षेपिक आवर्त्तन, पलकोंके किनारे और भवोंके रोएँमें बहुत खुजलानेवाले दाने निकलना।

**कान।**—दोनों कानके छेद रुक जाते हैं। बहरे कानमें मैल बहुत पैदा होता है और वह बहुत कड़ा हो जाता है।

**नाक।**—नासारन्ध्र और नासापुटके किनारे भयानक खुजली पैदा हो जाती है। बार बार नासारंध्रमें अंगुली प्रवेशकर खुजलाता है (एरम-ड्राई, सिना, जिङ्कम, ऐ-फास, कोना)। नाकसे पीले रङ्गका गाढ़े गोंदकी तरह श्लेष्मा निकलता है (ऐ म्यू, ऐल्यू, आर्स, अरम, पल्स, रास)। नाकसे घोर लाल रङ्गके खूनका स्राव, नाककी सर्दी उदरामयमें बदल जाती है (सेङ्गिविन)।

**मुख-मण्डल।**—चेहरेकी त्वचा तेल लगी रहनेकी तरह चिकनी (नेट्र-म्यू, ब्रम्म, सोरिन)। मुख-मण्डलकी पेशियाँ सब फड़कती हैं (ओपि, हायो, केमो)। व्रण—दानोंका मुँह या सिर काला (ग्रेफ, ड्राई, कार्बो वेज, ड्युजिनिया-जैम)।

**मुख-विवर।**—दाँत खोद खोदकर खून निकालता है। दाँत सब श्लेष्माकी तरह पदार्थसे ढके रहते हैं (ऐण्टिम-टार्ट, केमो)। तोतलाकर बोलता है। बड़े कष्टसे बोलता है (केनाब-इन, कास्टि, स्ट्रैमोन)।

**गलेके भीतर।**—रोज सवेरे खाँसकर कण्ठसे श्लेष्मा निकालता है (आर्जेण्ट नाई)।

**पाकस्थली।**—धूमपानके बाद और भोजनके बाद हिचकी आती हैं, और डकार आया करती है। सवेरे भूख नहीं लगती, कुछ खानेकी इच्छा नहीं होती। रातमें तेज़ भूख पैदा हो जाती है (सिना, सोरिन)। तीव्र मादक पदार्थ खाना चाहता है। भोजनके बाद सारे शरीरमें टपकसी आरम्भ हो जाती है, विशेषकर उदरमें। रोगी सो जाता है। नींदके बाद तबियत बहुत खराब मालूम होती है।

**अवाशय।**—यकृत प्रदेशमें तेज़ दर्द,—लम्बी साँस लेनेपर और भी बढ़ जाता है, मसानेके स्थान तक दर्द चला जाता है और यकृत प्रदेश को दबानेपर दर्द होता है। दर्दके बाद यकृतके ऊपर एक तरहके लाल और खुजलानेवाले उद्भेद निकल आते हैं (पित्ताश्रित आमवात=ऐष्टिकस-पल्स)। चलनेके समय प्लीहामें सुई गड़नेकी तरह तेज़ दर्द (हिपर-सल्फ, रोडोड)।

**मलान्त्र और मल।**—कब्जियत,—लेंड़ या गाँठ बहुत बड़ी और कड़ी (लैक-डिफ्लो, मेग-म्यूर, सेबाड), मल परिमाणमें अधिक, कड़ा मल

मलान्त्रको रोक रखता है और अंगुली या किसी यन्त्रका सहारा लिये बिना नहीं निकलता ( ऐलो, ऐल्यू, ऐनाका, कैल्के, सैनिक, सिपिया, साइलि ). आन्त्रिक ज्वर वगैरह कडी बीमारियोंके बाद कब्जियत, मलके अन्तिम अंशके साथ आम या खून निकलता है। मलके साथ केश या सूतकी तरह पदार्थ मिला रहता है।

**पेशाब।**—पेशाब घोर लाल रङ्गका और परिमाणमें बहुत थोडा, तली लाल बालु भरी। चलनेके समय अनजानमें पेशाब निकलता है ( कास्टि, फिरम, नेट्र-म्यू, जिङ्कम ), पेशाबके बाद और पाखाना होने बाद भी बूंद बूंद टपकता है। मूत्रनलीके अगले भागमें ऐसा मालूम होता है, मानो डङ्क मारने की तरह यन्त्रणाजनक एक बूंद निकल रहा है।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—ध्वजभङ्ग पर कामना भरपूर वर्त्तमान ( डिजि, इग्न ) रहती है। हमेशा ही अश्लील चिन्तामें लगा रहता है पर रमण शक्ति नहीं रहती ( एकाएक नपुंसकता = क्लोर )। बहुत धीरे धीरे लिङ्गमें कडापन आता है और कडापन भरपूर नहीं आता, रमणके समय बहुत जल्द वीर्य-पतन हो जाता है, पर बहुत देरतक आराम मालूम हुआ करता है, रमणके बाद मिजाज चिडचिडा हो जाता है और कमजोर हो पडता है ( कैल्के, सेफ, नेट्र-म्यू, सिपि ), बैठनेकी अवस्थामें, मलत्यागके समय और निद्राके समय अनजानमें कुछ कुछ वीर्य और मूत्राधार मुखशायिका ग्रन्थिसे रस निकला करता है ( कैल्के, ऐग्नस, किमैफिला-ऐम, ऐ-फास, नेट्र-म्यू, सिपि, साइलि, स्टेफाइ )। लाला मेह ( ऐग्नस, ऐल्यू, ऐसिड-बेञ्जो, कैलि, नेट्र-मूरि, सिपि, सल्फ )। अस्वाभाविक लिङ्गोद्गम, लिङ्गमुण्ड पीछेकी ओर खिंच जाया करता है ( कैन्थ ), शुक्रमेह ( डिजिट, डायस्को )।

**श्वासयंत्र।**—बहुत देरतक वक्तृता आदि देनेके बाद स्वर-लोप या स्वरभंग, गाना आरम्भ करनेके समय आवाज रुक जाती है ( आर्जेण्ट-मेट, एरम-ट्राइ, फास, आर्जेण्ट-नाइ ), बार बार गला साफ करता है, सफेद बलगम निकलता है ( आर्जेण्ट-मेट, स्टैनम )। गुटिकाके साथ स्वरनली प्रदाह, वायु सेवनके लिये चलनेके समय श्वासकष्ट। बार बार दीर्घ श्वास लेनेकी इच्छा, रातमें सोनेके समय वक्षमें, वक्ष-पार्श्वमें और नितम्ब देशमें दर्दकी वजहसे श्वास-प्रश्वासमें बाधा। सवेरे इस तरह खांसी आती है मानो समूचे वक्षमें

चाट लगती है और छोटी छोटी शेषाकी गोलियाँ और कभी कभी खून निकलता है।

**प्रत्यङ्ग आदि**।—गर्दन भकड़ी रहनेकी वजहसे रोगी माथा नहीं घुमा सकता ( ऐक्टिया-रेस, क्रेमी नाई, पेरिस, रेटान )। सवेरे ऐसा दर्द मानो कमर टूट गयी है, कमर अवश और दर्द भरी मालूम होती है, पर सोना अच्छा लगता है। गर्दनके बाये पार्श्वसे बाये पैरके पिछले अंगतक दर्द। ऐसा दर्द मालूम होता है, मानो दोनों हाथ रातमें फटे जाते हैं और कलाई कड़कड़ किया करती है, हाथ और पैर पतले पड जाते हैं। सन्ध्याके बाद तलहत्थी और गुल्फमें खुजली पैदा हो जाती है। पैरकी अंगुलियोंमें छाले पैदा हो जाते हैं। पैरकी पीटली और तलवेमें ऐंठन होती है ( कोल्की, कौम्फ, सल्फ )। सान्निपातिक ज्वरके बाद पैर बहुत चीण होते हैं और ऐसा डर होता है कि कहीं पक्षाघात न हो जाये। हाथकी अंगुलियोंके बीच बीचमें रस-भरे दाने पैदा होते हैं, हाथमें खुजलीकी तरह दाने सब निकलते हैं। मुष्कमें खुजलानेवाली फुन्सियाँ सब निकलती हैं। रातमें पैर मोड़नेपर जानु-सन्धि कड़कड़ करती है। दोनों पैरोंपर चिपटे या ऊँचे नहीं—ऐसे जखम पैदा होते हैं।

**सार्वाङ्गिक**।—रोगी बहुत कमजोर, सामान्य मानसिक या शारीरिक परिश्रमसे क्लान्त हो जाता है। एकाएक रोगी सुस्त और बलहीन हो पड़ता है, सोकर नींद लेनेका प्रबल आवेग, गर्मीके दिनोंमें बहुत सुस्ती मालूम होती है, जबतक आकाशमें सूर्य रहते हैं, तबतक रोगीको इतनी सुस्ती मालूम होती है, मानो उसके शरीरमें कोई बल नहीं है, पर सूर्यास्तके बादसे ही फिर बल मिलना आरम्भ हो जाता है ( आर्स, जेल्स, लेके,—धूपका उत्ताप बिलकुल ही सहन नहीं कर सकता, बहुत सुस्त हो पड़ता है=ऐण्टि क्रू ड, लेके, नेट्र-म्यूर )। रोगवाला अंश दुबला और शीर्ण हो जाता है ( प्लम्ब )। जोरसे बहती हुई हवाका स्पर्श बिलकुल ही सहन नहीं कर सकता, वह हवा ठण्डी या गर्म—चाहे कैसी भी हो। समूचे शरीरमें टपक मालूम होती है ( ग्लोन, सिपिया ) पेटमें ज्यादा मालूम होती है। जरा जोरकी हवा लगते ही सर्दी लग जाती है और हाथ पैरमें भयानक दर्द होने लगता है। चेहरा, हाथ, पैर और चरण अस्थिसार हो जाते हैं।

## सिनिशियो आरियस।

## ( SENECIO AUREUS ).

**दूसरा नाम।**—सिनिशियो ग्रोसिलिस।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—फूल होनेपर इस गाछसे अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— रुका हुआ ऋतु, उदरी, सर्दी, खाँसी, शोथ; साधक, मूत्रकृच्छ्रता ( पेशाबमें कष्ट ), नाकसे खून गिरना, मूर्च्छा, प्रमेह, पुराना मेह, रक्त-स्राव, मूर्च्छा-वायु, मूत्र-ग्रन्थिका प्रदाह, कटिवात, उन्माद, बहुत ज्यादा रजःस्राव, अनुकल्प रजः, नखकी बीमारियाँ, स्नायुके रोग, सुन्न हो जाना, यक्ष्मा, मूत्राधार मुखशायिका ग्रन्थिका प्रदाह, सूतिकोन्माद, मूत्र पथरीका शूल, गृध्रसी, शुक्रनलीमें दर्द, क्षत।

**उपयोगिता और आभास।**—भिषक्-प्रवर डा० फेरिंगटनका कहना है, कि स्नायु-प्रधान, थोड़ेमें ही कातर हो पड़नेवाली, उत्तेजित हो उठनेवाली जो युवतियाँ, जरायु-भ्रंश ( जरायुका अपनी जगहसे हटना ) या जरायुका टेढ़ापन वगैरह रोगसे पैदा हुई ( जरायुकी ) उत्तेजनाकी वजहसे, निद्राका आनन्द नहीं ले पाती, उनके लिये यह बहुत उपयोगी है। उन्हें आर्त्तव-स्राव बहुत थोड़ा होता है, रुलाई आया करती है। उन्हें सूखी और तङ्ग करनेवाली खाँसी आती है। खाँसनेपर वक्षमें सुई गड़नेकी तरह दर्द होता है और खून मिला बलगम निकला करता है। जिनका जरायु रोगी रहता है, उनका मूत्राशय भी बिगड़ा रहता है। मूत्रस्थलीके गलेमें बहुत दर्द होता है, जलन हुआ करती है और मूत्राशयके प्रबल सङ्कोचनकी वजहसे दृथाका वेग पैदा हो जाया करता है। आर्त्तवका स्राव ( ऋतुका रक्त-स्राव ) आरम्भ होने पर फेफड़ा आदि और मूत्राशयकी बीमारी या तो कम पड़ जाती है या अच्छी हो जाया करती है। अनियमित ऋतु और ऋतु रुक जानेकी वजहसे नाना प्रकारके स्त्री-रोगोंमें इसका फायदा विशेष रूपसे प्रमाणित हुआ है। वायु-नलीकी सर्दी और फिफड़ेके रोगमें, विशेषकर ये सब रोग यदि स्राव रुके रहने की वजहसे हों या ऋतु-स्राव न होता हो तो, और कभी कभी होनेवाले पुराने

मूत्राशय प्रदाहमें पेशाबमें कष्ट और खून मिला पेशाब, कमरमें दर्द, मूत्राशय में प्रबल सङ्कोचनकी वजहसे वृथा यन्त्रणा-दायक पेशाबका वेग मिला मसानेके प्रदाहमें, और थोड़े और घोर लाल रङ्गके पेशाबके साथ उदरी रोगमें इसका लाभ प्रसिद्ध है। मूर्च्छा-वायु रोगकेभी कई लक्षण इसके क्रिया फल हैं, जैसे, किसी किसी दिन तीसरे पहर रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, मानो पाकाशयसे एक गोला उठकर वायुनलीको रोक रहा है। इसके अलावा भी कभी कभी कण्ठनाली ऐसी मालूम होती है, मानो कसकर बँधी हुई है या सङ्कुचित हो गयी है और रोगिनी बार बार घूंट लेकर कण्ठ साफ करनेकी चेष्टा करती है।

## लक्षणावली।

**मन**।—किसी एक विषयमें बहुत देरतक मन नहीं लगा सकना (ऐनाक, कार्बो-वे, इथ्यू, ग्लोन, लेक-केन, लाइ्क, नक्स-वोम, ऐ-फास, सिपि, साइलि, रास-वेन, सेलिन, टैबाक, किसी विषयमें एकाग्र चित्त होनेकी चेष्टा करनेपर, दृष्टिके सामने अंधेरा पैदा हो जाता है—आर्जेण्ट-नाई)। प्रसवके बादका उन्माद, रोगिनी उन्माद भाव प्रकट करती है, इसके साथ ही प्रबल ज्वर, स्नायविक उत्तेजना और अनिद्रा, एकाएक क्लेद स्राव रुक जाता है और ऋतु नहीं होता। कभी तो हँसमुख रहती है, कभी आँखमें आँसू भर कर रोने लगती है, इसी तरह पर्यायक्रमसे चित्तका विरुद्ध भाव प्रकट होता है, उसे मालूम होता है, मानो एक गोला पाकाशयसे चढ़कर गला रोक रहा है और इसी वजहसे रोगिनी बहुत दुःखित हो जाती है। स्थिर हो कर एक जगह बैठ नहीं सकती,—लगातार इधर उधर घूमा करती है (आयोड, इग्ने, लेक-कैन, सिपिया)। अपनी मृत्यु पास समझकर रोगिनी डर उठती है (एक्टिया, फाक्यु, साइक्लेम, जेलस, सोरिन, पल्स) और कहती है "अब तकलीफ नहीं सही जाती, मर जाना ही अच्छा है।"

**मस्तक**।—जड़ भावापन्न और बेहोश कर देनेवाला सर-दर्द (इस्क्यु, हिप, लोरो, फास, पल्स, सिपि, स्ट्रेनम, स्टेफ)। सर्दीकी वजहसे सर-दर्द,—पेशाब रुक जानेकी वजहसे अर्थात सर्दी या श्लेष्माका स्राव रुक जानेके कारण (सर-दर्द (चिह्नो, केली-कार्ब, लैकि, बेल, कैक्ट नेट्र-म्यू, नक्स वोम, सिपिया)। सर-दर्द (चिह्नो, केली-कार्ब, लैकि, बेल, कैक्ट नेट्र-म्यू, नक्स वोम, सिपिया)। वायु-सेवनके लिये घूमनेके समय सरमें चक्कर आया करता है, मालूम होता है कि सिरके पिछले भागसे ललाटकी ओर एक तरंग आ पहुंची (बेल), इ्हें

ऐसा मालूम होता है, कि घबड़ाकर सामनेको ओर गिर पड़ेगा ( ग्रेफ, इंड्र-म्यू, पोडो, साइलि, सैंगी, फिलेन )। बाईं कनपटीमें और बाईं आँखके ऊपर और निचले हनुके बायें पार्श्वके भीतरकी ओर मानो छुरी मारी जा रही है—इसी ढंगका ललाटमें भीतरसे बाहरकी ओर तेज सुई गड़नेकी तरह दर्द होता है। नाककी सर्दी रुक जानेकी वजहसे और आँखमें वेधनेकी तरह तेज दर्द, प्रदरका स्राव आरम्भ होनेके पहले और मूत्राशयमें उत्तेजनाके कारणउत्पन्न सर-दर्द।

आँख।—सर्दी या स्राव आदि रुक जानेकी वजहसे आँखोंका प्रदाह, दोनों आँखें घोर काले घेरेसे घिरी।

नाक।—बार बार छींक और नासारन्ध्रमें जलन और रुद्ध भाव। नाककी सर्दी, पहले जड़ता पैदा करनेवाला सर-दर्द, नासारन्ध्र सूखा और बार बार छींक, रंध्रमें जलन और पूर्णता मालूम होना और इसके बाद ही बहुत अधिक श्लेष्माका स्राव होता है। नाकमें सर्दीके स्रावके साथ नाकसे खून निकलना।

मुख-विवर।—मुँहके भीतर, कण्ठ और जिह्वामूलके पार्श्ववाले दोनों गह्वर बहुत सूखे मालूम होते हैं, कण्ठनालीमें कसावटका भाव,—रोगी बार बार घूंट लेकर कण्ठनाली साफ करनेकी चेष्टा करता है। वायुनली पहले सूखी मालूम होती है, पर इसके बाद ही उसमेंसे लगातार बहुत श्लेष्मा बहा करता है और कण्ठ रोध करता है।

पाकाशय।—सवेरे सोकर उठनेपर जी मिचलाता है ( ग्रेफा, मक्लमस, सिपिया ), गर्भवतियोंका सवेरेके समयका वमन ( नक्स, पलस, सिम्फोरिकार्पस, टेबाक )। भोजनके पहले बहुत सुस्ती ( भूखके कारण नहीं ), दो चार ग्रास खाते न खाते ही पेट भर जाता है ( कार्बो-वेज, लाइ, टिलिया, सल्फ )।

अन्नाशय।—ऐसा शूलका दर्द, मानो जकड़ गया है,—सामनेकी ओर शरीर टेढ़ा करनेपर हलका मालूम होता है ( कोलोसिन्थ, क्यूप्रम,—पीछेकी ओर—डायस्को )। उदरकी सर्दी, आँतोंमें आवाज और पतले दस्त आया करते हैं। पेट फूला और कड़ा हो जाता है। निम्नाङ्ग शोथ-भरा, पेशाब का परिमाण बहुत थोड़ा, और उसका रंग घोर होता है:—दिन रातमें आठ आउन्ससे अधिक पेशाब नहीं होता ( एपिस, हेपोसिन, चेलिडो, रियुम ),

नितम्ब और डिम्ब प्रदेशमें दर्द, कब्जियत, जरायु ग्रीवामें खूनकी अधिकता, अण्डलालकी तरह प्रदरका स्राव और जरायु प्रदेशमें भार मालूम होना।

**मल।**—मलका पतलापन,—मल पानीकी तरह पतला या कड़ी गांठें मिला और गहरे रंगका, बहुत अधिक सुस्ती और उठनेकी शक्ति न रहनेके साथ बहुत ज्यादा मल निकलना। पीले रंगका आंव मिला कड़ा गांठ गांठ मल।

**पेशाब।**—मूत्राशयमें प्रबल कुन्थनके साथ पेशाबका वेग और उत्ताप पैदा हो जाना। मसानेमें दर्द और बार बार पेशाब। सर्दी मालूम होनेके बाद पेशाबका वेग होता है, पेशाब खून मिला, परिमाणमें बहुत थोड़ा और उसका रंग गहरा। बार बार बहुत ज्यादा पेशाब हुआ करता है। मसानेमें सख्त दर्द। कभी कभी मसानेका प्रदाह पैदा हो जाता है,—रोग अधिक बार दाहिने मसानेमें ही होता है। बहुत तकलीफ हुआ करती है, बोखार आता है और रोगीमें उठनेकी शक्ति नहीं रहती (किमाफिला-ऐम्ब, कोलिसो, इयुपेट-पार्पु, सार्सा)। प्रबल मूत्रग्रन्थि प्रदाह,—ज्वर आता है और जाड़ा मालूम होता है, श्रोणि-देश, विशेषकर बायें मसानेके पीछेवाले अंशमें दर्द मालूम होता है, पेशाब परिमाणमें कम और लाल होता है,—तली ईंटके चूरकी तरह और धमनियां सब एकदम प्रदाह-युक्त हो जाया करती हैं, उनमें टपक होती है, शरीरकी त्वचा स्वेद-शून्य और गर्म, जरा भी शरीर हिलानेपर रोगी तकलीफसे चिल्ला उठता है और इसके साथ ही कब्जियत बनी रहती है। दाहिने मसानेके ऊपर तेज दर्द मालूम होता है और पेशाबके समय भयानक तकलीफ होती है। पेशाबका रंग घोर लाल, गर्म, और कषाय, मसानेकी बीमारीके कारण शोथ या उदरी (एपिस, ऐपोसिन, आर्स, ऐस्क्लिपियस सिरि, अरम म्यू, ब्राई, कोलचि, डालका, लाई, मेट्र-म्यू, मूषस, टेरिब, किमैफिला, कक्कस), पथरी, निकलने बाद मसाना और मूत्रवाही नलीका प्रदाह, खूनका पेशाब, इसके साथ ही मसानेके स्थानमें दर्द और मिचली। मसानेका शूल,—मिचली रह भी सकती है और नहीं भी रह सकती है। मूत्राशयकी ग्रीवामें कभी कभी पैदा होनेवाला प्रदाह,—इसके साथ ही खूनका स्राव और मूत्राशयमें प्रबल सङ्कोचन या वेग। बच्चा और स्त्रियोंकी मूत्रकृच्छ्रता,—ऐसा मालूम होता है, मानो सर्दी लग जानेके कारण हो गया है,—स्रावकी तली श्लेष्मा-भरी, जरायुका अपने स्थानसे हटनेके कारण पेशाबमें कष्ट (जरायुमें अर्बुदकी वजहसे—कैली-कार्ब)।

ऐसा मालूम होता है, कि घबड़ाकर सामनेकी ओर गिर पड़ेगा (ग्रेफ, ह्रे-स्यू, पोडो, साइलि, मैंगे, फिलेन)। बाईं कनपटीमें और बाईं आँखके ऊपर और निचले हनुके बायें पार्श्वके भीतरकी ओर मानो छुरी मारी जा रही हैं—इसी ढंगका ललाटमें भीतरसे बाहरकी ओर तेज सुई गड़नेकी तरह दर्द होता है। नाककी सर्दी रुक जानेकी वजहसे और आँखमें बेधनेकी तरह तेज दर्द, प्रदरका स्राव आरम्भ होनेके पहले और मूत्राशयमें उत्तेजनाके कारणउत्पन्न सर-दर्द।

**आँख।**—सर्दी या स्राव आदि रुक जानेकी वजहसे आँखोंका प्रदाह; दोनों आँखें घोर काले घेरेसे घिरी।

**नाक।**—बार बार छींक और नासारन्ध्रमें जलन और रुद्ध भाव। नाककी सर्दी, पहले जड़ता पैदा करनेवाला सर-दर्द, नासारन्ध्र सूखा और बार बार छींक, रंध्रमें जलन और पूर्णता मालूम होना और इसके बाद ही बहुत अधिक श्लेष्माका स्राव होता है। नाकमें सर्दीके स्रावके साथ नाकसे खून निकलना।

**मुख-विवर।**—मुँहके भीतर, कण्ठ और जिह्वामूलके पार्श्ववाले दोनों गह्वर बहुत सूखे मालूम होते हैं, कण्ठनालीमें कसावटका भाव,—रोगी बार बार घूंट लेकर कण्ठनाली साफ करनेकी चेष्टा करता है। वायुनली पहले सूखी मालूम होती है, पर इसके बाद ही उसमेंसे लगातार बहुत श्लेष्मा बहा करता है और कण्ठ रोध करता है।

**पाकाशय।**—सवेरे सोकर उठनेपर जी मिचलाता है (ग्रेफा, मक्स-मस, सिपिया), गर्भवतियोंका सवेरेके समयका वमन (नक्स, पलस, सिम्फोरि-कार्पस, टेबाक)। भोजनके पहले बहुत सुस्ती (भूखके कारण नहीं), दो चार ग्रास खाते न खाते ही पेट भर जाता है (कार्बो-ऐन, लाई, टिलिया, सल्फ)।

**अन्त्राशय।**—ऐसा शूलका दर्द, मानो जकड़ गया है,—सामनेकी ओर शरीर टेढ़ा करनेपर हलका मालूम होता है (कोलोसिन्थ, क्यूप्रम,—पीछेकी ओर—डायस्को)। उदरकी सर्दी, आँतोंमें आवाज और पतले दस्त आया करते हैं। पेट फूला और कड़ा हो जाता है। निम्नाङ्ग शोथ-भरा, पेशाब का परिमाण बहुत थोड़ा, और उसका रंग घोर होता है:—दिन रातमें आठ आउन्ससे अधिक पेशाब नहीं होता (एपिस, ऐपोसिन, चेलिडो, डिगुम),

नितम्ब और डिम्ब प्रदेशमें दर्द, कब्जियत, जरायु ग्रीवामें खूनकी अधिकता, अण्डलालकी तरह प्रदरका स्राव और जरायु प्रदेशमें भार मालूम होना।

**मल।**—मलका पतलापन,—मल पानीकी तरह पतला या कड़ी गांठे मिला और गहरे रंगका, बहुत अधिक सुस्ती और उठनेकी शक्ति न रहनेके साथ बहुत ज्यादा मल निकलना। पीले रंगका आंव मिला कड़ा गांठ गांठ मल।

**पेशाब।**—मूत्राशयमें प्रबल कुन्थनके साथ पेशाबका वेग और उत्ताप पैदा हो जाना। मसानेमें दर्द और बार बार पेशाब। सर्दी मालूम होनेके बाद पेशाबका वेग होता है, पेशाब खून मिला, परिमाणमें बहुत थोड़ा और उसका रंग गहरा। बार बार बहुत ज्यादा पेशाब हुआ करता है। मसानेमें स्पष्ट दर्द। कभी कभी मसानेका प्रदाह पैदा हो जाता है,—रोग अधिक कर दाहिने मसानेमें ही होता है। बहुत तकलीफ हुआ करती है, बोखार आता है और रोगीमें उठनेकी शक्ति नहीं रहती (किमाफिला-ऐम्ब, कोलिसो, इयुपेट-पार्पु, सार्सा)। प्रबल मूत्रग्रन्थि प्रदाह,—ज्वर आता है और जाड़ा मालूम होता है, श्रोणि-देश, विशेषकर बायें मसानेके पीछेवाले अंशमें दर्द मालूम होता है, पेशाब परिमाणमें कम और लाल होता है,—तली ईंटके चूरकी तरह और धमनियां सब एकदम प्रदाह-युक्त हो जाया करती हैं, उनमें टपक होती है, शरीरकी त्वचा स्वेद-शून्य और गर्म, जरा भी शरीर हिलानेपर रोगी तकलीफसे चिल्ला उठता है और इसके साथ ही कब्जियत बनी रहती है। दाहिने मसानेके ऊपर तेज दर्द मालूम होता है और पेशाबके समय भयानक तकलीफ होती है। पेशाबका रंग खोर लाल, गर्म, और कषाय, मसानेकी बीमारीके कारण शोथ या उदरी (एपिस, ऐपोसिन, आर्स, ऐस्क्लिपियस सिरि, अरस म्यू, ब्राई, कोलचि, डालका, लाई, नैट्र-म्यू, प्रूणस, टेरिब, किमैफिला, कक्कस), पथरी, निकलने बाद मसाना और मूत्रवाही नलीका प्रदाह, खूनका पेशाब, इसके साथ ही मसानेके स्थानमें दर्द और मिचली। मसानेका शूल,—मिचली रह भी सकती है और नहीं भी रह सकती है। मूत्राशयकी ग्रीवामें कभी कभी पैदा होनेवाला प्रदाह,—इसके साथ ही खूनका स्राव और मूत्राशयमें प्रबल संकोचन या वेग। बच्चा और स्त्रियोंकी मूत्रकृच्छ्रता,—ऐसा मालूम होता है, मानो सर्दी लग जानेके कारण हो गया है,—स्रावकी तली श्लेष्मा-भरी, जरायुका अपने स्थानसे हटनेके कारण पेशाबमें कष्ट (जरायुमें अर्बुदकी वजहसे=कैली-कार्ब)।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—बायें रेतोरज्जुमें भरापन ( ऐ-फ्लू ) और भार मालूम होता है और यह अनुभव रेतोरज्जु होकर अण्डकोषमें चला जाता है। मूत्राधार मुखशायिका ग्रन्थिका बढ़ना, कड़ी और फूली मालूम होती है ( कोल्के, कोनायम, आयोड, पल्स, कोपेवा ), कामोद्दीपक सपने देखता है और अनजानमें वीर्य स्राव होता है। लाला-मेह ( ऐसिड-वेञ्जो, ऐलू, कैलेड, नेट-म्यू, सेलिन, सल्फ )।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—सर्दी लगनेकी वजहसे या पानीमें पैर धोनेके कारण ऋतुरोध ( नेट म्यू, पल्स, ऐक्टिया-रेसि )। अकालमें ही बहुत ऋतु-स्राव और कमरमें दर्द। देरसे होनेवाला स्वल्प-ऋतु ( सिपिया ) अनियमित ऋतुके स्थानमें पेशाबकी बीमारी मिला प्रदर। दोनो डिम्बाधार प्रदेशमें, जरायुमें, गुल्फमें और दोनो उरुओंके सामनेवाले अंशमें दर्द मालूम होना। अपत्यपथसे बहुत ज्यादा श्लेष्माका स्राव ( ओलियम-ऐन, सिपिया, पेट्रोल, सैबाड )। ऋतु,—प्रत्येक बार ८।८ दिनोंतक स्राव हुआ करता है। नितम्ब देश, तलपेट और पुट्ठेमें प्रचण्ड छेदनेकी तरह दर्द मालूम होता है। रोगिनी म्लान, फीकी, क्षीण और थोड़ेमें ही कातर हो पड़ती है और रातमें उसे सामान्य खाँसी आती है। आर्त्तव न होनेपर स्नायविक बीमारियाँ पैदा हो जाना, बहुत आलस्य मालूम होता है, और रोगिनीकी उदरी हो जाया करती है। उसकी पीठ और कन्धेमें घूमनेवाला वातका दर्द होता है। उसे ऐसा मालूम होता है, मानो पाकाशयसे एक गोला उठकर उसका गला रोक देना चाहता है। ( इग्ने, मस्कस, ऐसाफिट )। अच्छा या स्वाभाविक पाखाना नहीं होता। वक्षकी फाड़ देनेवाली खाँसीके साथ बाधक या कष्टरजः। क्षयरोगवाली रोगिनीको अनियमित ऋतु। योनिद्वारमें खुजली, यह अंश ऐसा मालूम होता है, मानो त्वचा क्षय हो गयी है;—बैठे रहनेकी अवस्थामें। अन्यमनस्क रहनेपर अच्छी रहती है। प्रदर स्राव आरम्भ होनेके पहले सर-दर्द, अनिद्रा और बार बार पेशाबका वेग,—थोड़ी उमरवाली बालिकाओंका ( कोपेवा )।

**श्वास-यन्त्र।**—तरल श्लैष्मिक खाँसी,—विशेषकर अनियमित या रुके हुए ऋतु मिलो। वायु मार्गकी श्लैष्मिक झिल्लीसे बहुत निकलना, वायुनली भुज और फेफड़ा श्लेष्मासे भरा मालूम

पर नहीं निकलता। वायु-मार्गमें श्लेष्माकी अधिकताकी वजहसे श्वास-प्रश्वास में बाधा। रातमें वक्षको फाड डालनेवाली खाँसी पैदा हो जाती है। जमे हुए गोंदकी तरह श्लेष्मा भरा बलगम निकलता है। बलगमके साथ खून निकलता है। फेफडेकी सर्दी,—तरल श्लैष्मिक खाँसी और बहुत ज्यादा बलगम निकलना। रक्तकास,—रोगी दुबला हो जाता है, उसे कलेजा फाड डालनेवाली खाँसी आती है और चेहरेपर क्षय रोग बतानेवाली तेज़ी मालूम होती है, नींद भी अच्छी नहीं आती। रज रुकनेके साथ क्षय-कास रोग—खून मिला या बहुत ज्यादा श्लेष्मामय बलगम। दोनों फेफड़ोंमें तेज़ दर्द। छातीमें दबाव मालूम होना।

**प्रत्यङ्गादि ।**—रातमें पीठ और नितम्बमें दर्द हुआ करता है, विशेषकर बहुत देरतक बैठे रहने या सोनेपर। सवेरे नितम्ब-देशमें दर्द हुआ करता है। नितम्ब-देशमें ऐसा मालूम होता है, मानो छुरी बिंध रही है। पीठ और कन्धेमें भ्रमणशील दर्द, प्रत्यङ्ग आदिकी सन्धिमें दर्द।

**निद्रा ।**—जरायु भ्रंश आदिसे उत्पन्न अनिद्रा और स्नायविक उत्तेजना।

**शीत, उत्ताप और पसीना ।**—दोपहरके पहले सर्दी मालूम होना, मानो यह सर्दी होनेका पूर्व लक्षण है। इसके बाद ही सन्ध्याके समय प्यास के साथ उत्ताप और पसीना हुआ करता है, सर्दी मालूम होनेके बाद पेशाब का वेग। विलेपी ज्वर। ललाट बहुत गर्म। ललाटमें पसीना। पसीना निकलते रहनेका लक्षण।

**वृद्धि ।**—रातमें, तीसरे पहर (अधिकांश लक्षण), निर्मल वायु लगनेपर, स्थिर होकर बैठे रहनेपर और सोनेपर।

**उपशम ।**—सामनेकी ओर शरीर टेढ़ा करनेपर, पाखाना होनेपर, ऋतु होनेपर और अन्यमनस्क रहनेपर।

**सम्बन्ध ।**—**तुलनीय ।**—जरायु, वक्ष और मूलाधारके लक्षणमें—पलस, हेलोनि, अनुकल्प रज—ब्रायो, प्रमेह आदि—पल्स, थूजा, सेवाल-सेरुलेटा। स्नायविकता खाँसी—कैमो।

**शक्ति ।**—मूल अर्कसे तीसरा दशमिक क्रम।

---

## सनिसियो जैकोबिया ।

### ( SENECIO JACOBIA )

**परिचय ।**—सेण्ट जेम्स वार्ट, स्ट्रैगर वार्ट, रैग-वार्ट ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—मस्तिष्कके क्रिया-विकारकी वजहसे सु-सम्बद्ध भावसे ठीक ठीक बोल न सकना, स्मरण-शक्तिका लोप होना, सुस्ती, गलदेश और बाहुकी पेशीकी अकड़न, कैन्सर, सर-दर्द, आक्षेप, अनजानमें पेशाब प्रभृति लक्षणमें इसका व्यवहार होता है ।

**शक्ति ।**—३x—३० ।

---

## सेनेगा ।

### ( SENEGA )

**दूसरा नाम ।**—सेनेका, स्नेकरूट ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—सूखी जड़के चूरसे मूल अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— क्षीण दृष्टि , उदरी , दमा , मूत्राधारकी बीमारी , श्वासनली प्रदाह , कब्जियत , आँखके सफेद अंशका मैलापन , खाँसी , अनजानमें पेशाब , पक्षाघात , आँख में जल सञ्चय , तारका प्रदाह , यक्ष्मा , फेफड़ेका प्रदाह , साँप काटना , छींक , गुहेरी , गलेमें जखम , क्रुप खाँसी ।

**उपयोगिता और आभास ।**—वक्षगह्वर, आँख और मूत्राशयकी बीमारीमें यह बहुत लाभदायक है । वायु और श्वासनलीकी सर्दीकी बीमारीमें इसका फायदा प्रसिद्ध है,—विशेषकर स्वरनली और दोनों वायुभुजोंकी सर्दीमें, खाँसीके बाद ( या पहले ) वक्षमें जलन अनुभव होती है—मानो वक्षके बीच के अंश विशेषमें प्रदाह हो गया है , बहुत ज्यादा श्लेष्मा निकला करता है ,

वायुमार्ग आदि भीतरी अंग जो झिल्लीसे साधारणतः हमेशा निकलता हुआ रस लगनेके कारण तर रहता है, वह इस दवाकी क्रियाके कारण सूख जाता है, शरीरकी त्वचातक पसीनेसे रहित और सूखी हो जाया करती है। इससे वक्षके बायें अंशपर विशेष आक्रमण होता है। दाहिनी आंख और निचली भौं पर भी विशेष रूपसे इसका आक्रमण होता है। समूचे वक्षगह्वरमें ऐसा मालूम होता है मानो श्लेष्मा भरा हुआ है और इसीलिये खांसनेपर घर घर सांय सांय शब्द होता है और श्वास-प्रश्वासमें विलक्षण कष्ट होता है। डा० गार्नसीके मतसे यह वृद्ध व्यक्तियोंके लिये विशेष उपयोगी है, पर अन्यान्य रोगियों के लिये भी लाभदायक हुआ करता है। वायुनलीमें बहुत अधिक परिमाणमें साफ और अण्डलालकी तरह श्लेष्मा सञ्चित होता है, पर सहजमें वह नहीं निकलता। वक्षगह्वरकी प्राचीरमें बहुत दर्द हुआ करता है, वक्षपर दबाव मालूम होना—मानो दोनों फेफड़े मेरुदण्डपर दब रहे हैं। *स्थूलकाय, शिथिल-मांस, वृद्धोंकी सूप खांसी,*—सन्ध्याके समय खांसी बढ़ जाया करती है और बड़े कष्टसे अण्डलालकी तरह बलगम निकलता है। पसलियोंका दर्द, वक्ष-गह्वरके पार्श्वकी प्राचीर (पंजरेसे भरा वेष्टन) में बहुत दर्द होता है और उसमें जख्म हो जानेकी तरह स्पर्श सहन नहीं होता, स्वरभंग हो जाया करता है और कण्ठनालीमें इतना दर्द होता है, और वह इतनी सूख जाती है कि रोगीको बोलनेमें भी तकलीफ हुआ करती है। प्रायः प्रत्येक बार खांसीके साथ छींक आती है। इसकी शक्ति नाक और श्वासयन्त्रकी अपेक्षा दोनों आंखोंपर अधिक दिखाई देती है। इसके द्वारा आंखोंका प्रदाह, आंखमें दर्द, पलकोंका प्रदाह और देखनेकी शक्तिमें नाना प्रकारकी गड़बड़ी पैदा हुआ करती है, सर्दीकी वजहसे आंखोंका प्रदाह, आंखके गोलेके सामनेवाले भागमें पीब पैदा हो जाना, दो देखना,—केवल पीछेकी ओर देखनेसे ही घटता है, टकटकी लगाकर किसी चीजकी ओर देखनेपर आंखमें दर्द हो जाता है। झुकनेपर सरमें, विशेषकर आंखमें, बड़े वेगसे खून दौड़ पड़ता है और चेहरा तथा दोनों आंखें लाल हो जाती हैं,—ऐसा मालूम होता है, कि खून भीतरकी ओरसे धक्का दे रहा है। माथा, ललाट और कपालके पिछले भागमें दर्द,—दबानेपर दर्द नहीं बढ़ता है, बन्द गर्म घरमें बैठे रहनेपर बढ़ता है, इसके साथ ही आंखमें, भीतरसे दबाव मालूम होना और स्पर्शका सहन न होना। श्रवण-शक्ति बहुत तेज हो जाती है। पाचन यन्त्र गड़बड़ा जाते हैं। मूत्राशयकी

सर्दी और सङ्कोचन प्रवणता, बार बार पेशाबका वेग और पेशाव होनेके पहले और बाद मूत्रमार्गमें दाह या जलन, पेशाव श्लैष्मिक सूत्रमय। सोनेपर गला खुसखुसाया करता है और श्वास रुक जानेकी आशङ्का होती है। दाहिनी करवट सोनेपर वक्षमें तकलीफ होती है, देह हिलानेपर वक्षोस्थिके नीचे दर्द मालूम होता है। बाहु हिलानेपर पञ्जरेमें बहुत दर्द हुआ करता है। भयानक भूख लगना और पाकाशय खाली मालूम होना। फेफड़ा,—विशेषकर दाहिने फेफड़ेका प्रदाह। फेफडेका शोथ। फेफड़ा और फुसफुसावरणमें प्रदाहकी वजहसे जल-सञ्चय। फेफडेके प्रदाह रोगमें फुसफुसावरणमें रस क्षरण और वक्षका फैला न सकना, उसमें दबाव मालूम होना ( ब्रायोनियाके प्रयोगके बाद ), दोनों चक्षुगोलकोंमें ऐसा मालूम होता है, मानो भीतरसे बाहरकी ओर धक्का दे रहा है, मानो चक्षुगोलक फैलता जाता है, आँखमें जलन,—मानो साबुनका पानी लग गया है, नासारन्ध्र और वायु-मार्गमें मानो मिर्चेका चूर लग गया है, ऐसी जलन मालूम होती है, मानो वक्षगह्वर बहुत सङ्कीर्ण हो रहा है,—मानो उसमें भरपूर साँस लेनेकी जगह नहीं है, मानो फेफडेकी रक्त-सञ्चालन क्रिया रुक गयी है। इस ढङ्गका श्वास-कष्ट, मानो दोनों फेफड़े मेरुदण्डकी ओर दब रहे हैं, मानो वक्षस्थल फट जायगा, कलाईमें मानो मोच आ गयी, प्रत्यङ्ग आदिकी सन्धियाँ सब मानो अवश हो रही हैं, इत्यादि कई सेनेगाके सिद्धि-प्रद लक्षण हैं। जो सब श्लेष्मा-प्रधान व्यक्ति या स्थूलकाय, शिथिलतन्तु और सर्दियाहे बच्चे, सर्दी हो जानेपर जल्दी अच्छे नहीं होते, उनके लिये विशेष उपयोगी है।

## लक्षणावली ।

**मन ।**—हमेशा अपना स्वास्थ्य गडबडा जानेका भय, अत्यन्त परछिद्रान्वेषी। कभी कभी तो खूब आनन्दमें रहता है, पर जब क्रोध आ जाता है, तब फिर ज्ञान नहीं रहता।

**मस्तक ।**—मस्तिष्ककी जडता। आँखपर दबाव मालूम होना और क्षीण दृष्टिके साथ मस्तिष्ककी जडता। सरमें थोडा चक्कर आना, दृष्टिके सामने ऐसा मालूम होता है, कि मानो घूम रहा हैं, सर टलमलाया करता है, माथा भारी मालूम होता हैं ( कार्बो-वेज, सिङ्को, फास )। ललाट,—ललाटके ऊपरी और कपालके पिछले भागमें एक तरहका दर्द अनुभव होता

है, रोज दर्द पेदा हो जाता है, बन्द घरमें रहनेके समय या बेठे रहनेपर अधिक मालूम होता है, आँखमें दबाव और दोनों आँखोंकी छूनेपर बहुत दर्द मालूम होता है, पर माथा दबानेपर सर दर्द बढ नहीं जाता है, बाहरकी निर्मल हवामें चलने आदिके व्यायामसे दर्द घट जाया करता है ( ऐक्टिया, ग्लोन, नाई, पल्स, एपिस, काफिया )। रातमें भोजनके बाद ललाट और चक्षुगह्वर में दबावकी तरह दर्द, विशेषकर माथेके बाएँ पार्श्वमें।

**आख।**—चक्षुगोलकके ऊपर लगातार दर्द हुआ करता है ( कार्बो-वेज, हायो, नेट्र-आर्स ) और किसी चीज़की ओर एकाग्रचित्त या स्थिर दृष्टिसे देखते रहनेपर आँखें फड़का करती हैं और आँखमें पानी भर आता है ( इथिक, पल्सिया ), आँख बहुत चीण और पढनेके समय आँखमें पानी भर आता है। ( ऐ-सल्फ,—पढनेपर=एपिस, ऐमोन-कार्ब )। दृष्टि चीण और पढनेके समय आँखें झपने लगती हैं ( लिखने पढनेके समय आँखें ज्यादा झपने लगती हैं=आर्निका )। तीसरे पहर अस्तकी ओर जाते हुए सूर्यकी ओर चलनेपर, सूर्यके नीचे एक दूसरा सूर्य दिखाई देता है। पार्श्वकी ओर दृष्टि करनेपर वह डिम्बके आकारमें परिणत हो जाता है और पीछेकी ओर माथा झुकानेपर या आँख बन्द करनेपर अदृश्य हो जाता है। मोतिया बिन्द और आँखकी बीमारीमें नश्तर लगवानेपर, आँखके भीतर चक्षुमुकुरके जो सब चूर चूर जाते हैं, इससे उनके दोबारा शोषणमें सहायता मिलती है। बाईं आँख की सञ्चालन करनेवाले स्नायुका अपूर्ण पक्षाघात ( आर्निका, काल्कि, ड्युबो, जेल्स, कोना, रास ), केवल पीछेकी ओर माथा हिलानेपर रोगीको स्पष्ट मालूम होता है, और फिर दो दिखाई देना बन्द हो जाता है। ऐसा अनुभव होना और स्पष्ट दृष्टि कि चक्षु-गोलक मानो एक ओर खिंच और दब रहा है। मानो चक्षु-गोलक भीतरसे बाहरकी ओर धक्का दे रहा है ( नक्स-वोम, आरम, ब्राई, कोमोक्लेड, इग्ने, फाइटो, सीरिन ) या मानो चक्षु गोलक जल रहा है, विशेषकर सन्ध्याके समय और दीयेकी रोशनीमें। गण्डमाला दोष-युक्त या श्लेष्मा प्रधान व्यक्तियोंके आँखके सामनेवाले भागमें पीब-सञ्चय ( एपिस, कोन्चि, हिप, साइलि, सल्फ, थूजा )। पलकें सब सूखी श्लेष्मासे लिपटी हुई झूलती रहती हैं ( ग्रेफ, बीर, हिप )। योजक-त्वचामें जलन हुआ करती है, मानो साबुनका पानी या तेल लग गया है, सबेरे पलकोंका दाह ( ऐसिड-फ्लु, एपिस, आर्जेण्ट-नाइ, ग्रेफ, मार्क, पिट्रोल, स्टेफिस, टेल्यू ),

सर्दी और सङ्कोचन प्रवणता, बार बार पेशाबका वेग और पेशाब होनेके पहले और बाद मूत्रमार्गमें दाह या जलन, पेशाब श्लैष्मिक सूत्रमय। सोनेपर गला खुसखुसाया करता है और श्वास रुक जानेकी आशङ्का होती है। दाहिनी करवट सोनेपर वक्षमें तकलीफ होती है, देह हिलानेपर वक्षोस्थिके नीचे दर्द मालूम होता है। बाहु हिलानेपर पञ्जरेमें बहुत दर्द हुआ करता है। भयानक भूख लगना और पाकाशय खाली मालूम होना। फेफड़ा,—विशेषकर दाहिने फेफड़ेका प्रदाह। फेफड़ेका शोथ। फेफड़ा और फुसफुसावरणमें प्रदाहकी वजहसे जल-सञ्चय। फेफडेके प्रदाह रोगमें फुसफुसावरणमें रस क्षरण और वक्षका फैला न सकना, उसमें दबाव मालूम होना (ब्रायोनियाके प्रयोगके बाद), दोनो चक्षुगोलकोंमें ऐसा मालूम होता है, मानो भीतरसे बाहर की ओर धक्का दे रहा है, मानो चक्षुगोलक फैलता जाता है, आँखमें जलन,—मानो साबुनका पानी लग गया है, नासारन्ध्र और वायु-मार्गमें मानो मिर्च का चूर लग गया है, ऐसी जलन मालूम होती है, मानो वक्षगह्वर बहुत सङ्कीर्ण हो रहा है,—मानो उसमें भरपूर साँस लेनेकी जगह नहीं है, मानो फेफडेकी रक्त-सञ्चालन क्रिया रुक गयी है। इस ढङ्गका श्वास-कष्ट, मानो दोनों फेफडे मेरुदण्डकी ओर दब रहे है, मानो वक्षस्थल फट जायगा, कलाई में मानो मोच आ गयी, प्रत्यङ्ग आदिकी सन्धियाँ सब मानो अवश हो रही हैं, इत्यादि कई सेनेगाके सिद्धि-प्रद लक्षण हैं। जो सब श्लेष्मा-प्रधान व्यक्ति या स्थूलकाय, शिथिलतन्तु और सर्दियाहे बच्चे, सर्दी हो जानेपर जल्दी अच्छे नही होते, उनके लिये विशेष उपयोगी है।

## लक्षणावली ।

**मन** ।—हमेशा अपना स्वास्थ्य गड़बड़ा जानेका भय, अत्यन्त परछिद्रान्वेषी। कभी कभी तो खूब आनन्दमें रहता है, पर जब क्रोध आ जाता है, तब फिर ज्ञान नही रहता।

**मस्तक** ।—मस्तिष्ककी जडता। आँखपर दबाव मालूम होना और क्षीण दृष्टिके साथ मस्तिष्ककी जडता। सरमें थोडा चक्कर आना, दृष्टिके सामने ऐसा मालूम होता है, कि मानो घूम रहा है, सर ढलमलाया करता हैं, माथा भारी मालूम होता हैं (कार्बो-वेज, सिङ्को, फास)। ललाट,—ललाटके ऊपरी और कपालके पिछले भागमें एक तरहका दर्द अनुभव होता

, रोज दर्द पैदा हो जाता है, बन्द घरमें रहनेके समय या बैठे रहनेपर धिक मालूम होता है, आँखमें दबाव और दोनो आँखोंको छूनेपर बहुत दर्द लूम होता है, पर माथा दबानेपर सर दर्द बढ़ नही जाता है, बाहरकी निर्मल ामें चलने आदिके व्यायामसे दर्द घट जाया करता है ( ऐक्टिया, ग्लोन, ई, पल्स, एपिस, काफिया )। रातमें भोजनके बाद ललाट और चक्षुगह्वर दबावकी तरह दर्द, विशेषकर माथेके बाएँ पार्श्वमें।

**आंख।**—चक्षुगोलकके ऊपर लगातार दर्द हुआ करता है ( कार्बो-, ह्यायो, नेट्र-आर्स ) और किसी चीज़की ओर एकाग्रचित्त या स्थिर दृष्टिसे ते रहनेपर आँखें फड़का करती है और आँखमें पानी भर आता है ( इपिक, ञ्जिया ), आँख बहुत क्षीण और पढ़नेके समय आँखमें पानी भर आता ( ऐ-सल्फ,—पढ़नेपर=एपिस, ऐमोन-कार्ब )। दृष्टि क्षीण और पढ़नेके य आँखें झपने लगती हैं ( लिखने पढ़नेके समय आँखें ज्यादा झपने लगती =आर्निका )। तीसरे पहर अस्तकी ओर जाते हुए सूर्यकी ओर चलनेपर, के नीचे एक दूसरा सूर्य दिखाई देता है। पार्श्वकी ओर दृष्टि नेपर वह डिम्बके आकारमे परिणत हो जाता है और पीछेकी ओर माथा ानेपर या आँख बन्द करनेपर अदृश्य हो जाता है। मोतिया बिन्द और खकी बीमारीमें नश्तर लगवानेपर, आँखके भीतर चक्षुमुकुरके जो सब चूर जाते हैं, इससे उनके दोबारा शोषणमें सहायता मिलती है। बाईं आँख सञ्चालन करनेवाले स्नायुका अपूर्ण पक्षाघात ( आर्निका, कास्टि, इयुफ्रे, स, कोना, रास ), केवल पीछेकी ओर माथा हिलानेपर रोगीको स्पष्ट ूम होता है, और फिर दो दिखाई देना बन्द हो जाता है। ऐसा भव होना और स्पष्ट दृष्टि कि चक्षु-गोलक मानो एक ओर खिंच और दब है। मानो चक्षु-गोलक भीतरसे बाहरकी ओर धक्का दे रहा है ( नक्स-, अरम, ब्राई, कोमोक्लेड, इग्ने, फाइटो, स्नोरिन ) या मानो चक्षु गोलक रहा है, विशेषकर सन्ध्याके समय और दीयेकी रोशनीमें। गण्डमाला -युक्त या श्लेष्मा प्रधान व्यक्तियोंके आँखके सामनेवाले भागमें पीब सञ्चय पिस, कोलचि, हिप, साइलि, सल्फ, थूजा )। पलकें सब सूजी श्लेष्मासे टी हुई झूलती रहती हैं ( ग्रेफ, मीर, हिप )। योजक-त्वचामें जलन ा करती है, मानो साबुनका पानी या तेल लग गया है, सबेरे पलकोंका ह ( ऐक्टि-क्रूड, एपिस, आर्जेण्ट-नाई, ग्रेफ, मार्क, पिट्रोल, स्टेफिस, टेम्यू ),

सवेरे स्वरनलीमें जलन और पिटपिटकर हूप खाँसीकी तरह शरीर हिला देनेवाली खाँसी पैदा हो जाती है और बहुत ज्यादा परिमाणमें गाढा गोंदकी तरह और सफेद रङ्गका, अण्डलालकी तरह काफ निकलता है (ककस, इपिक, फास, सिपि, स्टेनम, फेरम, मिडोरिन, सिफाइटिस)। वक्षःस्थलमें बहुत दर्द और स्पर्श सहन न होना (कास्टि, हिप, केलि बाई, पलस, आर्नि, क्लोरम, जेल, केलि-कार्ब, लेके, फास, स्पञ्जिया), खाँसी सूखी, कण्ठ सूखा और स्वरभग, इसके बाद वायुनली और उसकी दोनो शाखाओंमें बहुत श्लेष्मा उत्पन्न होता है (ऐण्टि-टार्ट, इपिक, स्टेनम)। खाँसीका बढना,—तीसरे पहर और संध्या के समय (क्रियो, फास, रास, स्पञ्जिया, आर्जेण्ट-नाई, आर्स, ब्राई, बेल, कार्बो वे, सिपा, इपिक, मार्क, ऐ-नाई, नक्स, पलस, सिपिया)। विश्रामके समय या स्थिर रहनेपर (हायो, केलि-नाई, सिपिया), बैठनेकी अवस्थामें (सिपि), बाई करवट सोनेपर (लाई, पेरिस, फास, रास) और बन्द या गम घरमें रहनेके समय (ब्राई, इपिक, स्पञ्जि, पल्स)। स्वरनलीमें खुसखुसाहट और जलन, विशेषकर सोनेपर और इसके साथ ही श्वास-रोध होनेकी सम्भावना (शायित अवस्थामें श्वासरोध होनेका उपक्रम, रोगी उछलकर उठ बैठता है =लेके, स्पञ्जिया, चित्त सोनेपर श्वास-रोध हो जाना चाहता है=टिलिया:— पुराने वायु-नली भुजप्रदाह रोगमें=केलि-बाई,—हृद्‌रोगमें बाई करवट सोनेपर=शाइड्रेस्ट,—रोगीको बैठा रखना पड़ता है=ऐण्टि-टार्ट, रियुमेक्स)।

वक्ष।—धमनी आदिमें अधिक खूनका दबाव या रक्त-प्रवाह (ग्लोनं, ग्लोन, लेके, फास, सल्फ)। रुके हुए श्वासके साथ रह रहकर सारे शरीरमें उत्ताप पैदा हो जाना (केल्के), विश्रामके समय या स्थिर रहनेपर, छातीमें दबाव या श्वास-कष्ट अधिक मालूम होता है (नींदके समय=लेके,—भोजनके बाद घटना=ऐम्ब्रा)। वक्षमें खालीपनका भाव (ऐ-नाई, ऐक्रोन, साइक्लू, हाइपिर, केलि-बाई, नेक्टियु बाई, मार्क-कोर, नक्स-मस, ओपि), मानो वक्ष-गह्वर बहुत अग्रसर, लम्बी साँस लेनेपर घट जाया करता है। अग-विशेषको चालना करनेपर वक्षमें दर्द अनुभव होता है, वक्ष गह्वर बहुत न फैलनेवाला, रोगी बार बार अपना वक्ष फैलाता है, पर इसके बाद वक्षमें क्षय हुई त्वचा की तरह अनुभव हुआ करता है। वक्षमें तेज़ शलाका वेधनेकी तरह तेज दर्द,—वृद्धि=श्वास ग्रहण करनेके समय (ऐकोन, ब्राई, केलि-कार्ब, फास, बोर, स्क्विला, स्ट्रान) और स्थिर रहनेपर या विश्रामके समय (रास-टक्स)। दाहिने

र्त सोनेपर वक्षके बायें पार्श्वमें धीमा या मोटी सलाई गड़नेकी तरह और जलन ( बायें वक्षमें शलाका वेधनेकी तरह दर्द, दाहिनी करवट सोने घटना=फास,—रातमें बायें वक्षमें सुई गड़नेकी तरह दर्द=नाई )। पर या छींकनेपर वक्ष-गह्वरकी प्राचीरमें या पञ्जरमय वेष्टनीमें दर्द मालूम ा है (छूनेपर=क्रोटेलस, मिफाइटि, लिडम, रेनान, साइलि, मिडोरिन),— दिन पहले छातीमें ठण्ड लगकर सर्दी हो गयी थी, उसीका बचा हुआ । वक्ष-मध्योस्थिके नीचे त्वचा क्षय हो जानेकी तरह अनुभव होना और न ( पीछे जलन=सेंगियु, मानो आग जल रही है=लेके,—नीचे=ऐसाफिट, र्ों-वेज, कक्कस, सेंगियु, वायुनली भुजगत नयी सर्दी=केलि बाइ ), वृद्धि= र हिलाने और लम्बी या गहरी साँस लेनेपर। जोरसे पैर रखने और ीसे चलनेपर या दौड़नेपर दोनों फेफड़ोंके बीचके स्थानमें खींचन और त्वचा हो जानेकी तरह दर्द मालूम होता है। स्वरनाली, वायुनाली और वक्ष बहुत ज्यादा श्लेष्मा इकट्ठा होता है। वक्ष-गह्वरके यन्त्र आदिके प्रदाह- क वक्षोदक रोगमें यह विशेष हितकर है, ऐसा सुना जाता है। हृत्प्रदेश ऐसा दर्द मानो छेद कर रहा है ( क्यूप्रम, स्टिलि, मैग-फास, रोडो )। पिण्डकी वजहसे समूची देह काँपा करती है ( एपिस, एरम-ट्रेकाफिल, नेट्र- , स्पाइजि ) )। चलनेके समय कलेजा बहुत धड़कना ( ऐम्ब्रा, कैक्ट, केलि योड,—तेजीसे चलनेपर=सिपिया, थूजा, व्यूफो )।

**प्रत्यङ्गादि।**—पीठ और पृष्ठ फलकमें तथा दोनों पृष्ठ-फलकोंके बीचमें हुआ करता है और ऐसा दर्द होता है, मानो चिपक गया है। जोरसे रखनेपर या वक्ष हिले, इस तरह कोई अंग हिलानेपर, दोनों पृष्ठ-फलकोंके वमें दबावकी तरह दर्द मालूम होता है। बहुत गड़बड़ी मालूम होती है, के साथ ही रोगी बार बार अङ्गड़ाई लेता है और हाथ पैर फैलाता है, ा माथेमें जड़ भाव, भार और टपक अनुभव होती है। दोनों पैर बहुत ण और सन्धियाँ सब अवश मालूम होती हैं। ऐसा मालूम होता है, मानो नके बीचसे सारे शरीरमें सुस्ती फैल रही है। ऊपरी अङ्ग शिथिल और कुछ पा करते हैं। निर्मल वायु सेवनके लिये चलनेके समय बहुत सुस्ती पैदा हो ती है। श्लैष्मिक झिल्लीकी सर्दीकी वजहसे बीमारी। जिन सब सर्दीसे उत्पन्न गोंके बाद वक्षमें जगह जगह जखम और दर्द बचा रह जाता है,—मानो वे व सीमाबद्ध स्थान प्रदाह युक्त हो रहे हैं, इस ढङ्गका दर्द मालूम होना।

**नींद** ।—सन्ध्याके बाद सोते ही रोगी गहरी नींदमें जा पड़ता है, निद्रित अवस्थामें रोगी बहुत बेचैन हो पड़ता है, लगातार स्वप्न देखता है, वक्ष में बहुत अधिक सुई गड़नेकी तरह दर्द और छातीमें कसावटका भाव रहनेकी वजहसे बार बार नींद खुल जाती है ।

**शीत, उत्ताप और पसीना** ।—बहुत सर्दी मालूम होना; पैर बहुत क्षीण, घरके बाहरकी हवा लगनेपर सर्दी मालूम होना, शीतावस्थामें श्वास-कष्ट । पीठमें बार बार सिहरावन, चेहरेमें गर्मी मालूम होती है, दृष्टि क्षीण और आँखोंमें जलन, टपककी तरह सर दर्द, श्वास प्रश्वास बाधा प्राप्त और सारे शरीरमें ऐसा दर्द मालूम होता है, मानो चोट लगी है। रह रहकर श्वास-कष्टके साथ शरीरमें उत्ताप पैदा हो जाना। शरीर गर्म, इसके बाद धीरे धीरे और भी गर्म तथा पसीनेसे तर हो जाया करता है ।

**सम्बन्ध** ।—**प्रतिविष** ।—ब्राई, आर्निका, बेल, कैम्फोरा ।

**वृद्धि** ।—छूनेपर या दबानेपर, मलनेपर, सीढ़ी चढ़नेपर, विश्रामके समय या स्थिर रहनेपर, झुकनेपर या सामनेकी ओर टेढ़े होनेपर, सवेरे और रातमें, सन्ध्याके आरम्भमें, गर्म वायु लगनेपर या बन्द गर्म घरमें रहनेके समय, घरके बाहरकी हवा लगनेपर और किसी चीजकी ओर टकटकी लगाकर देखनेपर ।

**उपशम** ।—बाएँ पार्श्वको दबानेपर, घरके बाहर टहलनेपर, स्थिर होकर रहनेपर ( सूखी खाँसीका ), पीछेकी ओर माथा झुकानेपर और डकार आने पर ।

**सदृश** ।—ऐमोनियेकम ( कठिन वायुनली-भुज प्रदाह रोगमें सरल कफ और बहुत ज्यादा परिमाणमें बलगम निकलना, वक्षमें सुई गड़नेकी तरह दर्द, ललाट देशमें सर दर्द, क्षीण या अस्पष्ट दृष्टि इत्यादि ), ब्राई, केल्के, कास्टिकम, काक्कस-कैक्ट, कैक्ट, केलि-ब्राई, फास, सल्फिया, स्टैनम, हिपर, स्क्विला ।

**तुलनीय** ।—श्वासनली प्रदाहमें—ऐमोन; मेदकी अधिकता—केल्के-रिया। पेशियोंकी कमजोरी इत्यादि—कास्टिकम, स्वरनलीकी बीमारी—फास्फोरस। क्रूप खाँसी—काक्कस-कैक्टस। फेफड़ेके आवरणका प्रदाह—ब्रायो, यक्ष्माका बलगम—स्टैनम ।

**क्रियाका स्थायित्व।**—१० दिन।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे २०० शततमिक क्रम। निम्न-क्रमसे ही विशेष लाभ हुआ करता है। डा० नैशका कथन है, कि उच्च क्रमसे उन्हें लाभ न दिखाई दिया, डा० क्लार्कको हमेशा ही ३० क्रमके प्रयोगसे बहुत फायदा दिखाई दिया है। डा० क्लिटन एनसको २०० क्रम व्यवहारकर उत्तम लाभ दिखाई दिया है।'

---

## सेना।

### (SENNA).

**दूसरा नाम।**—कैसिया लैनसियोलेटा, कैसिया ऐक्यूटिफोलिया।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—सोनामुखी या सनायकी सूखी पत्तियोंसे विचूर्ण या अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है'—आध्मान शूल (बच्चोंका), दुर्बलता, शीर्णता, अनिद्रा, तापके साथ छींक।

**उपयोगिता और आभास।**—इस देशमें हलके जुलाबके रूपमें इसका व्यवहार हुआ करता है। हमारे देशके वैद्यगण इसे 'कषाय, तिक्त-रस, उष्ण वीर्य, दस्तावर, शुक्रवर्द्धक और वायु-रोग, वात-रक्त, शोथ और प्रमेह रोगमें लाभदायक बताते हैं।" सदृश विधान मतके अनुसार यह बच्चोंका अंत शूल, आध्मान रुकना और नींद न आनेमें विशेष लाभदायक दिखाई दिया है। अन्त्रशूल रोगमें जब बच्चेका पेट आध्मानसे भर जाता है तब "सेना" के प्रयोगसे विशेष लाभ होता है। डा० फैरिङ्गटन कहते हैं कि किसी कड़ी बीमारीके बाद जब रोगी बहुत कमजोर हो पड़ता है और उसके पेशाबके साथ बहुत अधिक मूत्राम्ल रेणु निकलता है अर्थात बहुत अधिक यावक्षारिक क्षयके साथ केवल सुस्ती मौजूद रहती है, उस समय यह "कास्टिकम" और "केलि कार्बोनिका" की तरह फायदा किया करता है। डा० क्लार्क कहते हैं, कि "भोजनके बाद ही तुरन्त पाकाशय खाली मालूम होना" यही अवसाद या सुस्तीका एक उदाहरण है। देह जीर्ण शीर्ण, मल बहुत क्षीण, इस अवस्थामें "सेना' बलकारक दवाके रूपमें कार्य करता है।

## लक्षणावली ।

**मस्तक आदि ।**—झुकनेपर माथा बहुत भारी मालूम होना:—मानो किसीने माथा दबा रखा है ( इग्निगो )। लगातार छींक आनेकी वजहसे दोनों हाथ गर्म हो जाते हैं और रोगी सुस्त हो पड़ता है तथा हाँफा करता है। दोनो ओंठोंके गालमें छोटी छोटी और जलन करनेवाली फुन्सियाँ पैदा हो जाती है।

**उदर और मल ।**—खाकर उठते ही फिर पाकाशय खाली मालूम होने लगता है ( कैप्स, क्रोटोन-टिग, सिना, हाइड्रैस्ट्र, इग्ने, लाई, नेट्र-कार्ब, साइलि, फास, आयोड, पोडो, पल्स, नेट्र-मूर, सिपि )। बच्चेके पेटमें दर्द या अन्लशूल, आधान वायु रुकनेकी वजहसे बहुत ही तकलीफ देनेवाला अन्ल-शूल। पेटमें आधान सञ्चय होनेके कारण लगातार कों कों कलकल आवाज हुआ करती है और रोगी सो नहीं सकता ( जेलापा )। पेटमें दर्द होकर पतला पीली आभा लिये मल निकलता है, कभी कभी कुछ हरे रङ्गकी आम निकलती है, पाखाना फिरनेके लिये बैठनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो वेग अब न रुक सकेगा ( केलि-बाई, मार्क, मार्क-कोर, रियुम, ड्राम्बिड )। मल नालीमें जलन हुआ करती है और पेशाबमें कष्ट मालूम होता है। कब्जियत—मल कड़ा और प्रचण्ड कूथन, मलद्वार जखम भरा और काँच बाहर निकलने के साथ ही पतले दस्त आना।

**सम्बन्ध ।—सदृश ।**—कास्टि, केलि-कार्ब, जेलापा, सिना, आयोड, लाई, साइलि, सिपिया, टेबाकम।

**तुलनीय ।**—बच्चोंके पेटमें दर्द और अनिद्रा—जेलापा। कमजोरी—केलि-कार्ब। भोजनके बाद सुस्ती—मार्क, सिना, लाइकोपो, सिपिया।

**शक्ति ।**—निम्न-क्रमका प्रयोग होता है।

---

## सिपिया ।

### ( SEPIA )

**दूसरा नाम ।**—सिपिया सक्कस, सिपिया आक्टापस, सिपिया-आफिसिनेलिस।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—कैटेल फिस नामक एक तरहके जल-जन्तुके स्याही की तरहके रसको सुखाकर विचूर्ण अथवा अरिष्ट तैयार किया जाता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— सुरासारका दुष्परिणाम आर्त्तव-स्राव रुका हुआ, सन्यास, भूख न लगना, छोटी क्रिमि, केश झड़ना (टाक), कर्कटका जखम, वय सन्धि-कालकी बीमारियाँ, ताण्डव, मसे, मूत्र धार-प्रदाह, बाधक, अजीर्ण, अकौता, नाकसे रक्त-स्राव, आँखकी बीमारी, चेहरा सफेद, मुहासे, प्रमेह, मूत्र-पथरी, दादकी तरह उद्भेद, मूर्च्छावायु, उग्रता, कामला, श्वेत-प्रदर, यकृतकी क्रियामें विकार या जड़ता, आर्त्तव-स्रावकी गड़बड़ी, मानसिक रोग, नखमें दर्द, स्नायुशूल, नाक फूलना और प्रदाह-भरा नकसीर रोग, चमड़ी, फेफड़ेके आवरणका प्रदाह, गर्भावस्थाकी बहुत-सी बीमारियाँ, गर्भावस्थामें वमन, विचर्चिका, पलकोंका गिरना या पक्षाघात, कर्णमूल, मलान्त्रमें कर्कटीया जखम और फटना, दाद, रटप्रसी, माथेमें पसीना, आमाशय-शक्तिकी तेज़ी या विकार, शुक्र जाना, अजनी, दाँतका दर्द, पेशाबका वेग रोकनेकी शक्तिका न रहना, जरायुका नीचेकी ओर खिचना, शिराओंका फूलना, हुप- खाँसी इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—काले केश, दृढ तन्तु और कोमल स्वभाववाली स्त्रियोंके लिये यह विशेष उपयोगी है। स्त्री और पुरुष, विशेषकर स्त्रियोंके जननेन्द्रियके और अन्यान्य नाना प्रकारके रोगोंमें इसका फायदा दिखाई दिया है। आर्त्तवस्रावमें गड़बड़ी, जरायुका अपने स्थानसे हटना, गर्भवती तथा सद्य-प्रसूता स्तनसे दूध पिलानेवाली स्त्रियोंकी बहुतसी बीमारियाँ और जरायुभ्रंश आदि मिली कायियत इसकी प्रधान क्रिया फल है। इसके रोगका एक खास लक्षण यह है, कि एकाएक सुस्ती आ जाती है और पाकाशय इस तरह खाली मालूम होता है, मानो न जाने कितने दिनोंसे कुछ नहीं खाया है साथ ही बहुत कमजोरी। इसके कई निर्णायक लक्षण ये हैं :— चेहरा और शरीरकी त्वचापर कितनी ही जगह, धब्बे धब्बे पीली आभा लिये दाग, नाकके ऊपर जीनकी तरह, नासादण्डके ऊपर दोनो पार्श्वतक फैला हुआ पीली आभा लिये दाग। दर्द आदि शरीरके अन्य अंगसे पीठ या कमरमें चला जाता है। इसके साथ ही सिहरावन मौजूद रहती है। कमरमें जलन और इस तरहका दर्द हुआ करता है, मानो टट जायगी। ऋतुके समय, गर्भा-

चेलिडो, चायना, लैके, नेट्र-म्यू, नक्स-वोम, फास, सल्फ ), कोई काम करना होगा—ऐसा खयाल आते ही उसके मनमें भय पैदा हो जाता है, शारीरिक परिश्रम करना तो दूरकी बात है, किसी विषयको सोचनेमें भी जो परिश्रम होता है, उससे भी वह कातर हो पडता है ( लैके, लाई, नक्स-वोम, ऐ-फास, सल्फ )। बिना कारणके जोरसे हँस पडता है या चिल्लाकर रो पडता है ( क्रोकस, इग्ने, स्ट्रैमोन )। अपने स्वास्थ्य और सांसारिक विषयोंकी चिन्तामें अत्यन्त विह्वल और चिन्तित ( अपने स्वास्थ्यकी चिन्ताके कारण=ऐकोन, पल्स, स्टैफाई )। महा अभिमानी, बात बातमें क्रोधित हो जाता है और क्रोध आनेपर फिर अच्छा नहीं रहता, पाँच मनुष्योंमें रहनेके समय रोगी उत्तेजित भाव प्रकट करता है ( आयोड )।

**मस्तक ।**—सरमे चक्कर आना,—वायु-सेवनके लिये चलनेके समय, या लिखनेके समय बीच बीचमें थोडी देरके लिये सरमें चक्कर आना या ऐसा मालूम होता है, कि एकाएक सरमें चक्कर आ गया ( चलनेके समय=नैट-म्यू, नक्स-वोम, फास, पल्स ; लिखनेके समय=कैल्की-कार्ब, टिलिया )। मस्तिष्कका स्तम्भित भाव। बहुत तेज अधकपारीका दर्द, भीतरसे बाहरकी ओर, डंक मारनेकी तरह यन्त्रणा ( जिङ्कम ), अधिकांश स्थानोंमें माथेमें बायें पार्श्वमें या ललाटमें यह दर्द पैदा हो जाया करता है और इसके साथ ही वमन और आँखकी पुतलीका संकोचन मौजूद रहता है, वृद्धि=घरमें रहनेके समय और तेजीसे चलनेपर, घटना निर्मल वायु लगनेपर और रोगवाली करवट सोनेपर ( हिपोमेनिस, आर्नि, पल्स )। सर दर्द,—थोडा स्राव होनेवाली स्त्रियोंके ऋतुके समय सर-दर्द, रह रह कर कट कट झनझन कर उठता है, दोपहरके पहलेसे लेकर सन्ध्यातक तकलीफ हुआ करती है। रोगिनी समझती है, कि अब वह न जियेगी, वृद्धि=हिलानेपर ( बाई, कान्थ, ग्लोन, आइरिस, लाई, नेट्र-म्यू ) और झुकनेपर ( बेल, ग्लोन, हेलोन, पल्स, साइलि ), घटना=स्थिर रहनेपर ( हेलोन, इग्ने, स्पाई, नक्स-मस ), आँख बन्द करने पर ( बेल, कैल्की, चायो, सल्फ, हैलिबो )। दबानेपर ( लैके, मिनिग्रैन, नक्स, पल्स, सैङ्ग्वि, स्पाई )। कुछ देरतक जोरसे शरीर हिलाते रहनेपर और अच्छी तरह नींद आनेपर ( लैक्स, ग्लोन, नेट्र-म्यू, पल्स, सैङ्ग्वि, स्पाई, साइलि ); खाँसनेपर ( कैप्स, ब्राई, नैट-म्यू, स्किला ) और सर हिलानेपर ( बेल, ब्राई ) बढ़ आता

है। माथा, विशेष कर बायी आँखके ऊपर भीतरसे बाहरकी ओर शूल बेधनेकी तरह दर्द, रोगी सहन न कर सकनेके कारण चिल्ला उठता है। (कोलोसिन्थ, कैक्ट, कैली-कार्ब, लिसिन) और उसको घोकाई आती है (चिल्ला उठता है=ग्लोन), सर-दर्द,—दबानेकी तरह (आर्निका, ग्लोन), फाड़नेकी तरह (ब्राई, सिङ्की, ग्लोन, नेट्र-म्यू), दर्द,—मालूम होता है, कि दोनों चक्षु-गोलक बाहर निकल पड़ेंगे, या मानो माथा फट जायगा, वृद्धि=झुकनेपर, माथा हिलानेपर, खाँसनेपर (ब्राई, कैप्स, नेट-म्यू, नक्स-वोम, ऐ-फास, फास) या सर हिलानेपर (ग्लोन, हिप, नक्स-मस), कुछ देरतक जोरसे माथा हिलानेपर सर-दर्द घट जाया करता है। लघु मस्तिष्कमें या सरके पिछले भागमें टपककी तरह सर दर्द,—सवेरे आरम्भ होकर मध्याह्न या कभी कभी सन्ध्यातक हुआ करता है (सवेरेसे मध्याह्न तक=कैक्ट, निकोलम, फास,—मध्याह्नमें भयानक वृद्धि हो जाना और इसके बाद ही क्रमसे घटकर सन्ध्या या सूर्यास्तके बाद निवृत्त हो जाता है=नेट्र-म्यू, सेङ्ग्वि, स्पाई, टैबाक), वृद्धि=थोड़ा भी हिलनेपर, आँख घुमानेपर (ऐक्टिया, कोलोसिन्थ, ऐ-म्यू, हिप, साइलि, टिलिया) या चित्त सोनेपर (एलेन, कावयु, साइक्लेमन, कोलोसिन्थ, इग्ने, फास), घटना=करवट सोनेपर (इग्ने, मिलिग्रैन,—वृद्धि=क्रियो)। आख बन्द करनेपर (ऐकोन, बेल, साइलि), स्थिर रहनेपर या विश्रामके समय (ब्राई, हेलियो, नक्स-मस, स्पाइजि) और अँधेरे घरमें रहनेके समय (सेङ्ग्विन), सर दर्दमें आँखमें रोशनी सहन नहीं होती (आर्स, एपिस, बेल, कोलोफिल, कावयु कार्फिया, बेल, सिडोरिन, नेट सल्फ, फास, पल्स, स्पाइजि), सर दर्दमें मूर्द्धा-देश या ब्रह्मतालु ठण्डा मालूम होता है (ब्राई, नेट्र-म्यू,—मानो ब्रह्मतालुपर बरफका एक टुकड़ा रखा हुआ है=वेरेट,—ब्रह्मतालुमें उत्ताप अनुभव होना (सल्फ, ग्लोन, हाइपिर, सिडोरिन, ऐ-म्यू, नेट्र-सल्फ, नक्स-मस)। मानसिक परिश्रमसे सर-दर्द बढ़ जाता है (ग्लोन, नेट्र-कार्ब, फास, अरम, ऐ-पाई)। रोगीके अनजानमें माथेका अगला पिछला भाग फड़का करता है (साइक्लुटा, नेट्र-म्यूर), विशेषकर पूर्वाह्नमें और बैठनेके समय। सरका फड़कना, म्लान और फूला हुआ चेहरा, मुख-विवरमें जखम और हरा पाखाना होनेके साथ माथेके ब्रह्मरन्ध्र और पश्चाद्रन्ध्र खुला करते है। माथेमें सर्दी पैदा हो जाना, सूखी, ठण्डी हवा लगनेपर अथवा पानीसे सिर गीला होनेपर (डालका, पल्स)। सन्ध्याके समय नींदके पहले या सवेरे

माथेमें खट्टी गन्ध, इसके साथ ही बहुत बहुत सुस्ती मालूम होना। सरके पिछले भागमें या दोनों कानोंके पीछे ऐसी खुजली पैदा हो जाती है, मानो कीड़ा पैदा हो गया हैं ( ग्रेफ, मेजेर, नेट्र-म्यूर, ओलियेन, जिङ्कम, मार्क )। ब्रह्मतालु और सरका पिछला भाग रूखा, बदबूदार, डङ्क मारनेकी तरह दर्द। डंक मारनेकी तरह यन्त्रणाजनक और कुटकुट चुनचुन करनेवाली खुजली पैदा हो जाती है। उसको पपड़ी सब फटी फटी और खुजलानेके समय जखमकी तरह मालूम होती है ( ओलियेन, ग्रेफ, विङ्का, वायोला-ट्राई, रास बेन )। माथेकी त्वचा और केशकी जड़ सब छूनेपर दर्द होता है ( सिङ्को, फेरम, हिपर, स्टैफाई, सल्फ, वेरेट )। इन्द्रलुप्त या टाक पड़जाना, झब्बे के झब्बे केश उड़ जाते हैं ( ऐम्ना, ग्रेफ, हिप, लेके, मार्क, नेट्र-म्यू, ऐ-नाई, पेट्रोल, फास )—बहुत देरतक सर-दर्द भोगनेके बाद या ऋतु स्राव रुकनेके समय ( प्रसवके बाद =कैल्के, कैन्थ, कार्बो-वेज, लाई, नेट्र-म्यू )।

आंख ।—आँखोंका प्रदाह, योजक त्वचा फूली और लाल, उसमें जलन होती है, करकराहट होती है और आँखमें दबावकी तरह दर्द अनुभूत होता है, आँखसे पानी गिरता है, पानी गिरनेपर आराम मालूम होता है। सवेरे और सन्ध्याके समय आँसूका स्राव, दोनों आँखें भारी मालूम होती हैं और पलकें इस तरह आपसे आप बन्द हो जाती हैं, मानो पक्षाघात हो गया है ( कास्टि, जेल, कोना, स्पस्व ), ठण्डी हवामें घूमनेपर दोनों आँखोंमें दर्द मालूम होता है, करकराहट होती है और जलन होती है, गेसकी रोशनीमें और पढ़ने पर बढ़ जाता है। आँखमें धूलके कण गिर गये हों, इस तरहकी यन्त्रणा होती है, दृष्टि—मलनेपर और पलकोंको हाथसे सहलानेपर ( आर्स, कास्टि, हिप, पल्स, रास, सल्फ ), आँखका सफेद अंश सब पीला हो जाता है ( चायना, क्रोटेलस-हैरिडो, लेके, नक्स-वोम, अरम-म्यू, कार्डुयस-मेरी, चेलिडो, चियोनैन, डिजिट, युपेट-पार्फोल, हिप, केलि-बाई, मैग-म्यूर, फास, सेङ्गिविन )। लिखने पढ़नेके समय दोनों आंखें शीघ्र थक जाती हैं, विशेषकर दीयेकी रोशनीमें ( माइरिका, फास, रियुटा, सेनेगा, साइलि )। सब चीजोंका आधा अंश ही दिखाई देता है, बाकी अंश अँधेरेमें ढका मालूम होता है ( अरम, लिथिया, माई, नेट्र-म्यू, स्ट्रैमोन,—केवल बायाँ आधा भाग दिखाई देता है=कैल्के, कास्ट, लिथिया, लाई,—केवल ऊपरी आधा भाग दिखाई देता है=अरम, निचला आधा भाग दिखाई देता है=आर्स, अरम, कैम्फो, डिजिट )। रोज

सवेरे आंख सट जाती है ( कैल्के, ग्रेफ, लाई, मार्क, रास, सल्फ )। ऊपरी पलक लाल और दादकी तरह उद्भेद, उससे पपडी पैदा हो जाया करती है और निकल जाया करती है। योजक त्वचामें पीव भरी फुन्सी पैदा हो जाती है ( ऐण्टि-टार्ट, ग्रेफ, मार्क ), पलकके किनारे उत्ताप और सूखापन मालूम होना और भयानक खुजली पैदा हो जाया करती है ( कैल्के, मेजेर, स्टेफाई ) दृष्टि अस्पष्ट,—मानो परदेके भीतरसे देख रहा है ( कास्टि, क्रोकस, आयोड, लिथिया, नेट्र-म्यूर, पेट्रोल, फास, रास, सल्फ )। रमणियोंको मासिक ऋतु-स्रावके समय दृष्टि-शक्ति लोप हो जाती है ( ग्रेफ ),—घटना=सोनेपर। किसी चिकनी चीजसे प्रतिफलित रोशनी आंखोंको सहन नहीं होती। आखके सामने आगकी चिनगारी और टेढी रोशनीकी रेखायें सब दिखाई देती हैं ( बेल, साइक्लेम, नेट्र-म्यूर, फास, सल्फ ), आखके सामने अनगिनती काले बिन्दु सब दिखाई देते हैं ( ऐगार, मार्क, फास )।

**कान**।—कानमें भो भों झ झ शब्द,—कानमें आवाज ( कार्बोन-सल्फ )। एकाएक कान बन्द हो जाते हैं ( ग्रैङ्ग, कैलैड, साई )। अत्यन्त शब्द सहिष्णु ( बेल, काफिया, सिङ्को, नक्स, ओपि, साइलि, टेबाक )। विशेष-कर सङ्गीत ध्वनि ( ऐकोन, नेट्र-कार्ब, नक्स )। कानके छेदसे पानीकी तरह पीवका स्राव ( आर्स, लाई, सोरिन, टेल्यू )। कर्ण-लतिका, कानके पिछले भागमें और गर्दनके पीछे ऊपरकी तरफ दादकी तरह और बहुत खुजलाने-वाले दाने निकलते हैं ( कास्टि, ग्रेफ, मैग-म्यूर, ओलि-येन ), कर्णमूल फूल उठता है। उसमें सुई गडनेकी तरह दर्द मालूम होता है और गर्दन फिरानेके समय इस स्थानमें बहुत खींचन मालूम होती है ( बेल, ब्रोम, कैमो, चायना, ऐ-नाई, रास, साइलि, )।

**नाक**।— नाकमें प्रदाह और सूजन और दोनों रन्ध्रोंमें बहुत दर्द और त्वचा क्षय हो जाना ( अरम-म्यूर, अरम-ट्र्यू-नेट्र, कैलि-बाई, हिपोजिनिन, साइलि, थूजा )। नाकके अगले भागमें दर्द भरे उद्भेद या दाने। यन्त्रणाजनक सूखी सर्दी,—विशेषकर बायें रन्ध्रमें। बार बार छींक आनेपर भी पानीकी तरह सर्दीका स्राव ( ऐकोन, सिपा, इयुफ्रे )। नाकसे बहुत ज्यादा रक्तस्राव—विशेषकर ऋतुके समय ( ऐम्ब्रा, नेट्र-सल्फ, सल्फ ), गर्भवती स्त्रियोंमें ( कक्यू ) और अर्श-रोगमें भी रक्त स्राव हुआ करता है। घ्राण-शक्तिका गायब हो जाना

या नाकके अगले भागमें सड़ी गन्ध आना ( थेन, ग्रैफिस, फास, सल्फ )। नाक झाड़नेपर थक्का थक्का हरा पीला श्लेष्मा या सूखा श्लेष्मा खून भरा निकलता है।

**मुखमण्डल**।—मुखमण्डल और संयोजिका पीली—वक्षपर पीला दाग और नासादण्डके ऊपरसे दोनों पार्श्वके गालतक एक चौड़ा पीला दाग दिखाई देता है ( डा० एइच सी एलेन कहते हैं, कि जिन रोगिनियोंकी नाना प्रकारके जरायुके रोग रहते हैं—यह पीला दाग उसीका निदर्शन है )। चेहरेमें जगह जगह और दोनों ओठोंके चारों ओर पीला दाग। मुँहके चारों ओर खुजलाने वाले छोटे छोटे दाने निकलते हैं। दांतके क्षयके कारण पैदा हुआ चेहरेका विसर्पकी तरह प्रदाह,—चेहरेका एक पार्श्व फूल उठता है ( दन्त-रोगसे उत्पन्न=ऐसिटिक्रूड, बेल, बोर, मार्क, मेजेर, नेट-कार्ब, प्लम्ब, स्टेफाई,—चेहरेका एक पार्श्व फूल उठता है=आर्स, कैमो, मार्क )। निचला ओंठ फूला, क्षय हुई त्वचाकी तरह दर्द-भरा और उसमें ऐसा दर्द मानो पतले काठकी सींकें गड़ रही हैं, या मोटी पपड़ी जमा जखम, उस पपड़ीके नीचेसे कषाय, त्वचा को क्षय करनेवाला रस निकलता है,—उपत्वकका कर्कट रोग। मुँहका रह रह कर होनेवाला स्नायुशूल। आख और सरमें अधिक रक्त सञ्चय होना—बिजली की लहरकी तरह रह रहकर चिलक मार उठता है। निचले हनुके नीचे-वाली ग्रन्थियां सब फूल उठती हैं ( ऐ-नाइ, एरम-ट्राई, बेराई-कार्ब, बेराई-म्यु, ब्रोम, केल्के, कैमो, चायना, रास, साइलि )।

**मुख-विवर**।—दांत सब जल्दी जल्दी नष्ट हो जाते हैं ( क्रियो, स्टेफाई, केल्के-फ्लु, केल्के-फास )। दन्तशूल,—कानतक दर्द फैल जाता है,—दर्द-खींचने, उखाड़ने और सुई गड़नेकी तरह,—विशेषकर भोजनके बाद या कुछ पीनेपर ( ऐसिटि क्रूड, स्टेफाई ) या मुँहमें ठण्डी या गर्म कोई चीज लेनेपर। ऋतुके समय दांतमें दर्द ( स्टेफ, सोइन, केलि-कार्ब, नेट-म्यूर, पल्स, —स्राव घट जानेपर ( लेके )। दन्तके मसूढ़ेमें दर्द, फूला, गाढ़ा लाल, त्वचा क्षय करनेवाला और उससे जभी तभी खून निकला करता है ( ऐ-नाइ, मार्क, फास )। जीभपर छोटे छोटे छालेकी तरह रस भरे दाने निकलते हैं ( एपिस, आर्स, लाइ, नेट्र-म्यूर, ऐ-नाइ, रास )। जीभ बहुत ही मैलसे चढ़ी रहती है, पर रोगिनीकी ऋतु-स्राव होनेपर जीभ साफ, सुथरी हो जाया करती है, पर फिर ज्यों ही ऋतु-स्राव बन्द होता है, त्यों ही वह मैली हो जाती है, निचला ओंठ फूला और फटा, जीभ सफेद लेप चढ़ी ( ऐ-नाइ, ऐसिट-क्रूड, आर्ज,

केलि-बाई, मार्का, पल्स, सल्फ, टैराक्स)। जीभ जल जानेकी तरह (वेल, आइरिस, रैनान-मलबो, सेङ्गुनिन, मार्का, प्लैट)। मुँहसे बदबू निकलना (मानि, कार्बो-वेज, कैमो, चेलिडो, केलि-फास, क्रियो, लैके, मार्क, नेट्र-म्यू, ऐ-नाई, प्लम्ब)। श्रोंठ, मुख-विवर और जीभका स्वाद सूखा मालूम होता है (एपिस, ब्राई, लैके, लोरो, लाई, नेट्र-सूर, नक्स-मस, फास)। मुँहका स्वाद तीता (ब्राई, चेलिडो, नक्स वोम, पल्स, सल्फ), कभी कभी खट्टा (आर्जेण्ट-नाई, इग्ने, लाई, नक्स वोम, फास) कभी कभी गोंदकी तरह (मार्क, पल्स) कभी बहुत सड़ी गन्ध-भरा—मानो मुँह सड़ गया है (ऐनाक, कैप्स, कार्बो-वेज, नक्स-वोम, सोरिन, पल्स),—विशेषकर सवेरे (आर्स, चायना, मार्क-कोर, रास, सल्फ)।

**गलेके भीतर।**—कण्ठका भीतरी भाग सूखा और त्वचा क्षय हो जानेकी तरह अनुभव होता है और खसखसाया करता है। कण्ठमें कफ इकट्ठा हो जाया करता है (आर्जेण्ट नाई, लैके, नेट्र-कार्ब, नेट्र-सूर, नक्स-वोम)। गलेकी हरएक वेष्टनी बहुत कसी मालूम होती है और रोगी उसे बार बार ढीली या अलग कर देता है (एपिस, लैके, निकोलम)। जिह्वामूलके बगलवाले दोनों गह्वर करकर करते हैं और जलन हुआ करती है (जलन होती है=आर्स, कैप्स, मार्क, नेट्र म्यू, सैङ्गुनिन), खाँसकर बलगम निकाल देनेकी चेष्टा करनेपर बढ जाता है (लाई)। ग्रीवाकी ग्रन्थियाँ सब फूल जाती हैं और कण्ठमें बहुत दर्द उठा करता है। कण्ठ प्रदाह—बाएँ पार्श्वमें अधिक, गलेके भीतर, ऐसा मालूम होता है, कि एक ठेपी अड़ी हुई है (इग्ने, लैके, नेट्र-सूर, सोरिन)। सवेरे बार बार खाँसकर बलगम निकालनेकी चेष्टा करता है (एलैन, कैल्के, नेट्र-म्यू, फास)।

**पाकस्थली।**—राक्षसकी तरह भूख, किसी तरह पेट नहीं भरता। या अग्निमान्द्य और सभी पदार्थ बेस्वाद मालूम होते हैं। मांससे अरुचि (चायना, ऐ-सूर, पेट्रोल, पलस, सैबाड, साइलि) प्यासका न रहना या सवेरे बहुत तेज प्यास। खानेके समय और खानेके बाद तुरन्त, पाकाशयका दर्द आदि फिरसे पैदा हो जाता है या बढ जाता है (आर्जेण्ट-नाई, आर्स, बैराई, कैल्के फास, लाई, नक्स, पलस, सल्फ)। बार बार डकार,—खट्टा या तीता (नक्स, फास, पलस, रोबिन, नेट्र-कार्ब) या सड़े अण्डेकी तरह गन्ध-भरा (ऐगार, मैग-सल्फ, सोरिन, सल्फ), खाने पीने बाद अधिक डकार आना

( कार्बो वेज, कास्टि, लैके, नेट्र-म्यूर, नक्स-मस, फास )। भोजनके बाद हिचकी आया करती है ( साइक्लो, मेफ, थायो, इग्ने )। सवेरे मिचली आती है ( नक्स, पलस ), परन्तु कुछ खा लेनेपर घट जाती है ( कैलि-बाई, लोबेल, सेङ्गिविन, स्पाइजि )। भोजनके बाद मिचली पैदा हो जाती है ( काकुर, पलस, नक्स )। खाद्य पदार्थकी गन्धसे भी मिचली आती है ( कोलचि, काक्क, डिजिट, इपिक ),—सुस्ती ( आर्स, इपिक, इथ्यु, टैबाक, वेरेट ), सरमें चक्कर ( काकुर, नक्स, पलस, फास ) और आँखोंके आगे अँधेरा छा जाना ( कोल्के, क्रोटोन-टिग )। पित्त और खाये हुए पदार्थ आदि वमन ( आर्स, नक्स, फास, पलस ), गर्भावस्थामें दूधकी तरह पदार्थका वमन हुआ करता है। इतनी तेज ओकाई आती है कि खून निकल पड़ता है ( वेरेट, फाइटो )। उदरोर्द्ध-प्रदेशको छूनेपर दर्द होता है ( सिङ्को, कैलि-कार्ब, लाई, नेट्र-कार्ब )। पाक-स्थली और उदरोर्द्ध-प्रदेशमें बहुत बेचैनी और शून्य भाव ( इग्ने, लेक-कैन, नेट्र-म्यू, फास, पोडो, स्टेनम, सल्फ टैबाक,—भोजनके बाद बन्द हो जाना ( चेलिडो, म्यूरेक्स, फास )। भोजनके बाद पेटमें ऐसा भार मालूम होता है मानो पत्थरका एक टुकड़ा रखा हुआ है ( ब्राई, कैमो, लेक-कैन, नक्स-वोम, पलस )। उदरोर्द्ध-प्रदेशमें टपक ( सिना, सिङ्कोना, ग्लोन, हाइड्रेस्ट ), छातीमें जलन—उदरोर्द्ध-प्रदेशसे कण्ठतक जलन हुआ करती है ( कोल्के )। उदरोर्द्ध प्रदेशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द और जलन मालूम होना। गर्भवतियोंका सवेरे के समयका वमन,—खानेकी चीज देखते ही या उसके विषयमें सोचनेपर ओकाई आती है ( नक्स ), रसोईकी गन्धसे मिचली आया करती है ( आर्स, कोलचि )।

**अन्नाशय।**—यकृत प्रदेशमें सुई-गड़नेकी तरह दर्द ( बार्बा, ब्राई, कैलि बाई, मार्क, नेट्र-म्यूर, पोडो, रैनान-बल्बो ), गाड़ी पर चढ़ने और घूमनेके समय भी सुई गड़नेकी तरह दर्द अनुभव होता है, रोगवाली करवट दबाकर सोनेपर आराम मालूम होता है ( ब्राई, कार्डुयस-मेरी, टिलिया, टेरिण्टिउला )। यकृत प्रदेशमें भार, दबाव और स्पर्श सहन न होना ( एपिस, बेल, ब्राई, नक्स पोडो, चियोनैन-वार्जि )। अन्त्रशूल—उदर बहुत फूला और उसमें स्पर्श सहन न होना, सन्ध्याके समय फिर पैदा हो जाया करता है। अन्त्रकूजन—उदरमें हुड़ हुड़ गुड़गुड़ आवाज ( ऐगार, ऐलो, लाई,—विशेषकर भोजनके बाद )। पेट बढ़ा पर दुबली पतली प्रसूती ( आयोड, नेट-कार्ब,—बच्चोंको होनेपर=बेराई,

साइलि,—चय या सुखण्डी रोगवाले बच्चे—सार्सा, ऐब्रोट, सेनिक—प्रसवके बाद प्रसूतीका=कैल्के, क्रोकास, सिकेलि)। उदरके ऊपर भूरा दाग दिखाई देता है (लाई, लैके, फास, थूजा,—पीला दाग=लैके, फास, थूजा)। कभी कभी दाहिनी कोख सट जाती है। उदरमें दबाव और भार मालूम होना। रातमें सोने बाद समूचे तलपेटमें दर्द होता है,—पेशाब होने बाद घटना (कार्बो ऐन)।

**मलान्त्र और मल।**—कब्जियत,—गर्भवतियोंको (ऐल्यू, कोलिन, उलिकस, प्लैट),—कब्जियत, मल गाँठ गाँठ, थोडा और कष्टसे निकलता है, पाखाना होनेके समय और बहुत देर बाद तक मलद्वारमें दर्द हुआ करता है (ऐ-नाई, इग्ने, सल्फ) मलद्वारमें भार या ऐसा अनुभव होना कि एक गोला अडा हुआ है (क्रोटन-टिग, लैके, साइलि, बैठनेके समय ऐसा मालूम होता है, मानो एक गोलेपर बैठी हुई है=कैनाब-इन),—पाखाना होने बाद भी ऐसा अनुभव होना, घटता नहीं है। पतले दस्त,—अन्त्रशूल और कूथनके साथ माडकी तरह मल (कोलचि, ऐलो, एपिस, बेराई-भूर, कोलोसिन्थ, हेलिबो, रास, कैलि-बाई)। हरे रङ्गका आममय (आर्स, ब्लोरो, मैग-कार्ब, मार्क, मार्क-कोर, पलस)। खट्टी गन्ध (कैल्के, हिप, मार्क-कोर), सुस्त कर देनेवाला मल, बढना=दूध (विशेषकर औटाया हुआ) पीनेपर (कैल्के, नेट्र-कार्ब, निकोलम, केलि कार्ब, लाई,—औटाया दूध=नक्स मस, नेट्र कार्ब, निकोलम)। वृथा वेग,—पाखाना जानेकी चेष्टा करनेपर केवल वायु और आम निकलती है और मलद्वारमें ऐसा मालूम होता है, मानो कांटी अडी हुई है (सेङ्गिविन)। पाखाना खुलासा नहीं होना, देरसे निकलता है और भेडके मलकी तरह छोटी छोटी गाठोंसे भरा (मार्क, केलि-कार्ब, नैट-मूर, प्लम्ब, ओपि, ऐल्यू, लैके)। मलके साथ खून निकलता है। कोमल मल भी बडे कष्टसे निकलता है (हिप, नैट-कार्ब, ऐनाक, ऐल्यू)। मलान्त्रका अपने स्थानसे हटना या कांच निकलना (ऐ मूर, एपिस, कैल्के, इग्ने, पोडो)। बहुत तकलीफ देनेवाला घर्म, जिसका मसा बाहर निकला रहता है—पाखाना फिरने (कैल्के-फास, कैल्के, केलि-बाई, लैक कैन, साइलि) और चलनेके समय (ऐस्यू, इसक्यु, कार्बो-ऐन), घमनेके समय बवासीरसे खून निकलता है। आंतोंकी क्रियाका न होना (ऐल्यू, ब्राई, हिप, साइलि)। —यहाँ तक कि कोमल पाखाना होनेपर मलान्त्र हमेशा भरी मालूम होना,

भी ऐसा ही मालूम होता है। सफेद या भूरी आभा लिये मल। कृमि निकलना ( फेरम, मार्क, स्पाई )। मलद्वारके चारों ओर श्लेष्मा या रस-भरे दाने निकलते हैं ( ऐ-नाई, स्टैफ, थूजा )।

पेशाब।—मूत्रस्थलीपर दबाव और तलपेटमें सङ्कोचनकी वजहसे ( साइक्लेम, मार्क-सोल ) पेशाबका वेग। बार बार पेशाब,—यहाँ तक कि रातमें भी बार बार पेशाब लगता है ( ऐ-फास, ऐब्रा, बोर, कोना,—विशेषकर रातमें=ग्रैफ, लाई, सल्फ )। मूत्राशयमें ऐसा मालूम होता है कि मानो फैल गया है ( इक्किसेटम )। पेशाबके समय मूत्रमार्गमें जलन ( ऐकोन, आर्स, कैन्थ, कोना, नेट्र-कार्ब, सार्सा, टेरिब ), सुई गड़नेकी तरह दर्द और उत्तेजना अनुभव होना ( कैमो, इग्ने, मैग-कार्ब, नेट-म्यू, टिलिया )। पेशाब गदला ( एपिस, आइ, कैमो, फास, सेवाड, कार्डुयस-मेरी, साइरिका ) और उसकी तली कुछ लाल कीचकी तरह ( सेलिन, ऐमोन-कार्ब, नेट-सल्फ, फास, सिनिग्रियो ), पेशाबके बर्तनमें कसकर लगी रहती है ( साइमेक्स, डेफनि, ब्रोम ) और इस तरह बदबूदार कि रोगीके कमरेसे उस पेशाबके बर्तनको हटाये बिना कोई वहाँ रह नहीं सकता ( एपिस, बैप्टि, कैल्के, डालका, क्रियो ), कुछ देरतक रखनेपर भयानक बदबू निकलती है ( इरिडियम ), किसी किसी समय पीली आभा लिये गोंदकी तरह तली जमती है और कभी कभी फिर पेशाब होनेपर वह गदला और बदबूदार हो जाता है तथा सफेद तली जमती है ( कैल्के, हिप, क्रियो, मैग-कार्ब, मिचेला-रेप, सार्सा )। शय्यामें पेशाब,—अधा सोते ही पेशाब कर देता है ( क्रियो ), पहली नींदके समय ( ऐसिड-फास, क्वास्टि, सिना, क्रियो ), गर्भवतियोंका शय्यामें पेशाब कर देना ( नेट्र-म्यूर )। लाला-मेह ( पुराना मेह रोग ), बिना दर्दका स्राव, कुछ पीला और वस्त्रमें दाग लगता है, सवेरे पेशाबकी नलीका मुँह सट जाता है ( मेजेर, पेट्रोसेलिन ) और रातमें दो एक बूंद निकलकर वस्त्रमें दाग लगता है, बहुत दिनोंका और दुरारोग्य ( कैलि-आयोड )। लगातार वीर्यस्खलनकी वजहसे कामेन्द्रियाँ सब शिथिल और सुस्त पड़ जाती हैं। कभी कभी मूत्रमार्गसे श्लेष्मा निकलता है और किसी किसी समय जमा हुआ श्लेष्माका टुकड़ा मूत्रमार्गको रोक देता है ( ग्रैफ )।

पुं-जननेन्द्रिय।—जननेन्द्रिय शिथिल और रमणी सङ्गकी प्रबल इच्छा, जननेन्द्रिय प्रदेशमें, विशेषकर मुष्कसे बहुत अधिक पसीना निकलता

है (केल्के, केल्य, कोना, ओरान-रूब, जेल, मार्क, पेट्रोल, सेलिन, थूजा)। सुष्कसे (कैलेड, केल्के-फास, लाई, मैग-मूर, नेट्र-सल्फ, सोरिन, रोडो, सल्फ)। जननेन्द्रियके चारों ओर लगातार खुजली हुआ करती है (कैल्के, कास्टि, ग्रेफ, आइरिस, नेट्र सल्फ, पोडो, मलद्वार तक=मैग-मूर)। रेत.स्खलन, हस्तमैथुन आदिके बाद भी ऐसा हुआ करता है। वीर्य पानीकी तरह (नेट्र-फास, ऐग्नस, सिडोरिन)। वीर्यस्खलनके बाद—मूत्रनलीके सामनेवाले अंश में जलन मालूम होती है और रोगी क्षीण और निद्रालु हो जाता है, उसे तर हवा सहन नहीं होती। रमणके समय लिङ्गमें भरपूर कड़ापन नहीं होता (कैलेड, थिरिड) और बहुत थोड़ा सुख अनुभव हुआ करता है (ऐगार, इग्निडयम, बार्बा)। सङ्गमके बाद दोनों जानु बहुत क्षीण मालूम होते हैं (केल्के-कार्ब), मेढ्रत्वचाके प्रान्त भागके चारों ओर छोटी छोटी कोमल श्लेष्मा गुटियाँ निकलती हैं। पेशाब करने बाद और कड़ा पाखाना होनेपर मूलाधार सुखशायिका-ग्रन्थिसे रस निकलता है (पेशाबके बाद=डिफनी, हिपर, केलि-कार्ब, ऐनाक, हिपोमेनिस,—कड़ा पाखाना होनेपर=ऐ-नाई, कार्बो-वेज, साइलि, सल्फ,—चलनेपर—सेलिन)। रेत.स्खलन और रमणके बाद रोगीमें मानसिक, नैतिक और शारीरिक सुस्ती पैदा हो जाती है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—योनिमें सुई गड़नेकी तरह तेज़ दर्द पैदा होकर ऊपरकी ओर चढ़ता है (फास), जरायु-ग्रीवासे ऐसा दर्द नाभि और उदरोर्ध्व-प्रदेशतक फैलता है, मानो छुरी गड़ रही हैं (लैक-कैन, ब्यूफो)। जरायु और योनि-भ्रंश, जरायु आदिके ऊपर नीचेकी ओर तेज दबाव, मानो योनि द्वारसे समस्त पदार्थ बाहर निकल जायेंगे (ऐगार, बेल, फ्रेक्सिन ऐसे, लिलियम-टाई, म्यूरेक्स, नेट्र-मूर, प्लेट, सेनिक), रोगिनी बाहर निकलना रोकनेके लिये ऊरुपर ऊरु रखकर योनिमुख दबाकर बैठती है (म्यूरेक्स,—हाथसे योनि-मुख दबा रखती है=लिलियम-टाई)। इसके साथ ही श्वास-कष्टका लक्षण, सबेरे बढ़ना और सन्ध्याके समय आराम मालूम हुआ करता है। ऋतु अनियमित, कभी कभी असमयमें, कभी बहुत देरसे होता है। स्राव कभी थोड़ा, कभी कभी बहुत ज्यादा हुआ करता है। जरायु-भ्रंशका लक्षण मिला आर्त्तवका अभाव या अधिकता। डिम्बाधार, विशेषकर बायें बीज-कोषमें दबाव मालूम होना (लैक-डिफ्लो, लैके)। योनिमार्ग बहुत सूख जाता है (फेरम, ग्रेफ, लाई, नेट्र-म्यूर)।ऋतुके समय खूनकी कमीकी वजहसे (ग्रेफ, सङ्गममें

कष्ट=नेट्र-म्यू,—योनिमार्ग सूखा और गर्म=ऐकोन ),—विशेषकर ऋतु बन्द होनेके बाद ( लाई, बार्बा ), छूनेपर दर्द मालूम होता है ( प्लेट, बार्बा )। अधिक रक्त-सञ्चय होनेकी वजहसे जरायु-भ्रंश ( लेके ), पीले रंगका प्रदर ( आर्जेण्ट-नाई, हाइड्रेस्ट ), मलके साथ जरायु और योनि-भ्रंश ( कोलिन्सो )। जरायु-ग्रीवा फूली और कड़ी हो जाया करती है ( ऐ-कार्बोल, कोना, नेट्र-, कार्ब )। बायें पार्श्वमें लीन जरायु शिखरके साथ जरायु भ्रंश ( लिलि-टाई ) —और इसी कारणसे बायें पार्श्वका निचला अङ्ग सुन्न और दर्द-भरा मालूम होता है, सोनेपर विशेषकर दाहिनी करवट सोनेपर, यन्त्रणा घट जाती है। जरायु-मुखमें दर्दके साथ योनिके दोनों ओंठकी त्वचा क्षय हो जानेकी तरह स्पर्श असहिष्णु हो जाते हैं और लाल हो उठते हैं, विटप प्रदेश और दोनों ऊरुका भीतरी अंश भी क्षय हुई त्वचाकी तरह स्पर्श-असहिष्णु और लाल हो जाया करता है ( क्रियो ), जरायु-शोथ ( हेलिबो, लाई, डिजिट, लेक्टिनु-वाई ),— रोगिनी आठ महीनेकी गर्भवतीकी तरह दिखाई देती है। योनिद्वारमें स्पर्श सहन नहीं होता; सङ्गमके समय बहुत दर्द मालूम होता है ( नेट्र-म्यू, फेरम-फास, थूजा, इग्ने, ऐमो )। जरायुसे रक्त-स्राव, गतार्त्तव ( जिनका रक्त स्राव बन्द हो गया है ) या गर्भवतियोंको पाँचवें या सातवें महीनेमें रक्तस्राव। यौवनोद्गमके समय या यौवनोद्गमके बाद ऋतुका न होना ( पल्स, सल्फ, नेट्र-म्यू, केलि-कार्ब )। प्रदर,—स्राव पीले रंगका ( आर्स, केमो, हाइड्रेस्ट, माइरिका, क्रियो, लेक डिफ्लो, लाई ) या दूधकी तरह ( कैल्के, कोना, लेके, लाई, फास, पल्स, साइलि, ऐ-सल्फ ), त्वचाको क्षय करनेवाला ( ऐल्यू, बोर, ग्रेफ, आर्स, क्रियो, ऐ-नाई ); पीवकी तरह ( ऐल्यू, मार्क-प्रोटो ) या बदबूदार पानीकी तरह तरल पदार्थकी भाँति ( क्रियो, सिकेलि ), अपत्य-प्रदेशमें बहुत खुजली पैदा हो जाती है ( कैल्के, क्रियो ), ऋतुके पहले होनेवाला ( बोवि, कैल्के, ग्रेफ, क्रियो ) और योनिके बाहरी भागमें जख्म बन जाता है। पाँचवें महीनेमें गर्भ-स्राव ( तीसरे महीनेमें=सेबाइ, [illegible] ) गर्भस्थ शिशुके अंग हिलनेके कारण बहुत दर्द मालूम होता है [illegible] खुजली, [illegible]
निकलता है और दर्द मालूम होता [illegible] होगा ( [illegible]
स्तनकी त्वचा फट जाती है ( कास्टि, [illegible]

[illegible] इसके [illegible] और
और [illegible] और उसके [illegible]

( साइलि, लैंके, फास ), स्वरनली सूखी मालूम होती है ( फास )। चलने के समय छातीमें दबाव ( एपिस, आर्स, केलि-कार्ब, फास ) और श्वासाल्पता अनुभूत होती है ( आर्स, कार्बो वेज, प्रूणस ,—तेजीसे चलनेके समय=नेट-मूर, पल्स, साइलि )। सन्ध्याके समय भयानक श्वास-कष्ट अनुभूत होता है ( ऐण्टि-टार्ट, सिपा, इलैप्स, रेनानक्युल, स्टैनम, जिंकम )। किसी मानसिक या आशङ्काजनक उद्वेगके पैदा हो जानेपर रोगीका श्वास रुक जाता है या प्रायः बन्द सा हो जाता है ( पलस ), और कलेजा धड़कना आरम्भ हो जाता है ( मक्स वोम, डिजिट, हैडी, वेल्ल-आर्स )। सूखी खाँसी,—विशेषकर सन्ध्या के बाद शायित अवस्थामें ( कास्टि ड्रोसेरा, क्रियो, लैंके, नेट मूर, रास, सल्फ ), आधी रात तक खाँसी आती है, इसके साथ ही अधिकांश स्थानोंमें सिचली और तीता वमन ( कक्कस, ड्रोसेरा, इपिक ) भी मौजूद रहता है। नींदमें, खाँसी आया करती है, पर नींद नहीं खुलती, अन्तमें स्वरनली या वायुनलीमें उत्तेजनाकी वजहसे अर्थात गला खुसखुसाकर ऊपरके ऊपर खाँसी आया करती है। रोज सध्याके समय ऊपरके ऊपर खाँसी आती है, पर थोड़ा सा श्लेष्मा निकलते ही खाँसी बन्द हो जाती है। रह रहकर हूप खाँसीकी तरह आक्षेपिक खाँसीका प्रकोप पैदा हो जाया करता है—स्वरनलीसे पाकस्थलीतक समूची छाती में उत्तेजनाकी वजहसे खाँसी, आधी रातके पहले बढ़ना। केवल सवेरे श्लेष्मा निकला करता है ( ड्रोसेरा, नेट-मूर, फास ), दिनमें खाँसी नहीं आती, कफ पीला ( लाई, पलस, स्टैनम, हिपर, सल्जिया ), हरा या धुमैला पीवकी तरह ( कार्बो वेज, फेरम, लाई, पलस, साइलि, स्टैनम ), या दूधकी तरह सफेद, जमे हुए गोंदकी तरह श्लेष्मामय ( केली बाई, केली-मूर, साइलि, जिंकम ) और थोड़ा नमकीन स्वादवाला ( लाई, पलस, स्टैनम, ड्रोसेरा, लैंके, फास ) बलगम और ऐसा मालूम होता है, मानो खाँसी उदरसे आ रही है। रोज सवेरे सोकर उठनेपर नाकसे पतले श्लेष्माका स्राव और बार बार छींकके साथ खाँसी ( ऐल्यु, ब्राई, सिपा, इयुफ्रे ) आरम्भ होकर दिनके ८ बजेतक रहती है, खाँसीकी वृद्धि=स्थिर रहनेपर ( हायो, केली नाई ) बाईं करवट सोनेपर ( लाई, पेरिस, फास, रास, रियुमेक्स, सेनेगा ) और खट्टी चीज खानेपर ( ऐल्यु, सल्फ )। श्लेष्मा खूब पतला, पर खाँसनेपर निकलता नहीं है। बलगम,—बहुत ज्यादा, पीवकी तरह बदबूदार ( ऐनाई, मैग म्यू, स्क्विला, हिप, साइलि ), हरा या नमकीन स्वादका बलगम केवल सवेरे निकलता है। सोने

वाली अवस्थामें खून मिला बलगम निकलता है। श्वासकष्ट—वृद्धि=बैठनेकी अवस्थामें ( लैके, नेट्रम सल्फ ), नींदके बाद ( एपिस, केली-बाई, लैक कैन, लैके ) और घरमें रहनेके समय ( मनुष्योंसे भरे घरमें=आर्जेण्ट-नाई ); घटना—तेजीसे चलनेपर।

**वक्ष।**—वक्षगह्वर खाली मालूम होता है ( गुयारिया, स्टैनम )। वक्षके ऊपर विशेषकर बायें पार्श्वमें बहुत दबाव मालूम होता है ( ऐम्ब्रा, लाई, केली-कार्ब, नेट-सल्फ )। श्वास-प्रश्वासके समय और खाँसनेपर बाएँ पार्श्वमें और बाएँ पृष्ठ-फलकके बीचमें नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द अनुभव होना ( ब्राई, कोलोसिन्थ, स्क्विला, केली-कार्ब )। वक्षके भीतर स्पर्श सहन न होना, हाथसे दबानेपर वक्षका दर्द घटा मालूम होता है ( क्रियो, कोचलियारिया, ड्रोसेरा )। वक्षके ऊपर पीला या भूरा दाग ( ऐसिड-हाइड्रो, कार्बो-वेज, फास, कैडमी-सल्फ )। खाँसनेपर वक्षमें श्लेष्माकी घरघराहट सुन पड़ती है ( ऐण्टि-टार्ट, इपिका, फास, सेनेगा )। जबतक खाँसकर श्लेष्मा नहीं निकाल देता है, तबतक छातीमें घरघराहट हुआ ही करती है।

**हृत्पिण्ड।**—मानसिक आवेगकी वजहसे कलेजा धड़कना ( फास, अरम, कैक्ट, सिङ्कोना, काक्यु, काफि, क्रोटेलस, प्लैट )। रातमें भोजनके बाद बीच बीचमें हृत्पिण्डकी गति रुक जाना, रोगी बहुत डर जाता है। हृत्पिण्ड के प्रबल स्पन्दनकी वजहसे नींद खुल जाती है। प्रबल स्पन्दनके साथ वक्षमें रक्तका अधिक सञ्चय होना। कभी कभी हृत्पिण्डमें एक जोरका धक्का मालूम होता है।

**गर्दन और पीठ।**—अकड़नके साथ पीठमें विशेषकर पीठके निचले भागमें दर्द,—चलनेपर दर्द घट जाता है ( रास )। दोनों कन्धोंके बीचमें और बायें अंस-फलकके नीचे दर्द हुआ करता है ( टिलिया ),—यकृतकी क्रियामें गड़बड़ीकी वजहसे यह दर्द पैदा हो जाता है। ऋतुके समय पीठमें फाड़नेकी तरह तेज़ दर्द ( ऐगार ), दर्दके कारण नींद नहीं आती,—शीत, उत्ताप और प्यास मालूम होती है और छाती जकड़ जाती है। नितम्ब-देशमें दर्द हुआ करता है और यह दर्द पैर तथा ऊरुमें चला जाता है। सवेरे नींद खुलनेपर कमरमें बहुत भार मालूम होता है, मानो टेढ़ी-मेढ़ी अवस्थामें सोनेके कारण पीठ सुन्न हो गयी है और मानो रोगिनी उठ या करवट नहीं बदल

सकती। चलनेके समय नितम्ब आदि थके और चोण मालूम होते हैं ( ग्रेफ )। सन्ध्याके समय लेटी हुई अवस्थामें और तीसरे पहर दोनों उरु-शिखरके ऊपरी अंशमें दर्द मालूम होता है, मानो मोच खा गया है। झुकनेपर एकाएक पीठ में ऐसा दर्द होता है, मानो किसीने हथौड़ेसे मार दिया है ( गर्दनकी पीठपर एकाएक आघात — नेजा ), किसी कड़ी चीजपर पीठ रखकर सोनेपर घटता है ( नेट्र-म्यू )। वायु निकलनेपर कमरका दर्द घटता है। शरीरमें चाहे कहीं भी दर्द क्यों न हो, वह पीठमें फैल जाता है ( पीठसे अन्यान्य अंशमें जाता है ( सेवाड़ै )। मेरुदण्डमें दर्द,—चलनेकी अपेक्षा बैठनेके समय अधिक ( कोबाल्ट, पलुस, जिङ्कम )।

**प्रत्यङ्ग आदि**।—हाथ पैर आदि प्रत्यङ्ग सब भारी मालूम होते हैं। सब अङ्गोंमें ही खींचनकी तरह दर्द,—मानो जकड़ गया है। सन्धियां सब बहुत चोण मालूम होती हैं। सन्धिमें वातकी तरह दर्द। कभी कभी हाथ पैर अवश हो जाते हैं ( साइलि, सल्फ )। हाथ पैर ठण्डे पर कुछ पसीनेसे तर मालूम होते हैं। केहुनीके सिरे या गांसेमें खुजलानेवाले दाने निकलते हैं कोखमें रस भरी खुजली हो जाती है। शारीरिक परिश्रमसे स्कन्ध-सन्धिमें ऐसा दर्द होता है, मानो वह अपनी जगहसे खिसक गयी है ( ऐगार, इग्ने, मैग-कार्ब )। बाहु और हाथकी अंगुलियां सब अवश हो जाती हैं। दोनों बाहुओंमें ऐसा दर्द मानो चोट लग गयी है, कलाई अकड़ी मालूम होती हैं। ( चेलिडो, फ्लूविक,—हाथ झूला रखनेपर असह्य दर्द मालूम होता है— सेशाइना )। दिनमें दोनों हाथ गर्म रहते हैं और स्नायविक उत्तेजना अनुभूत होती है। कमरमें अकौता निकलता है ( नेट्र-कार्ब )। गर्म घरमें रहनेके समय हाथ पैर ठण्डे मालूम होते हैं और हाथसे सारे शरीरमें सर्दी फैल जाती है। तलहथीकी पपड़ी या छाल निकला करती है ( सेबाड, फेरम ), हाथमें खुजली पैदा हो जाती है। उरु शिखरका प्रदाह, रोगी अंशमें इस तरहका दर्द मानो कोई जोरसे छुरा मार रहा है,—दर्द कम करनेकी आशासे रोगीको बाध्य होकर शय्यासे उतर आना पड़ता है। उठनेपर दर्द बढ़ जाता है, पर धीरे धीरे टहलनेपर अच्छा रहता है। इसके पीछे स्नायुशूल,—गर्भावस्थामें अच्छा रहता है। रातके ३ बजेसे ५ बजेके भीतर दर्द बढ़ जाया करता है, शिराएँ सब फूल उठती हैं। चलते चलते निम्नांग अवश हो जाता है। निम्नाग सब बरफकी तरह ठण्डे। दोनों पैर और चरण

फूल उठते हैं, हृदि=बैठने या खड़े होनेपर, घटना=चलनेपर। जानु फूले,—फूला हुआ अंश बहुत कोमल और दर्द-रहित। निम्नांगके ऊपरसे मानो चूहेकी तरह कुछ एक दौड गया। पैर और चरण बहुत ठण्डे,—विशेषकर संध्याके बाद शायित अवस्थामें, दोनों पैरोंके गर्म होनेपर हाथ ठण्डा हो जाता है। रातमें दोनो पैरोमें उत्ताप या जलन मालूम होती है। दोनों पैरोंमें शोथ और ऐसे अवश हो जाते हैं, मानों उनमें झुनझुनी आ गयी है। दोनों पैरोंमें बेहद पसीना निकलता है, पसीना बहुत बदबूदार और यह पसीना लगनेपर पैरकी अंगुलियोंमें जखम हो जाता है (सैनिक, ग्रैफ)। गुल्फ-देशकी स्थूल कण्डरामें इस तरहका दर्द होता है, मानो जकड गयी है और फूल उठती है। गुल्फपर जखम निकलता है। दिनमें माथा और प्रत्यङ्ग सब फडकते हैं।

सार्वाङ्गिक।—जभी तभी ऐसा मालूम होता है, मानो समूची देह थरथराती है। बहुत सुस्ती, ऋतुके समय सवेरे बहुत कमजोरी और ऐसी सुस्ती मालूम होती है, मानो मूर्च्छा आ जायगी, सवेरे नींद खुलनेपर और शय्यासे उठनेपर इसी तरहकी सुस्ती आ जाया करती है। भोजनके बाद आलस्य और शिथिलता मालूम होना—हिलनेकी इच्छा नहीं होती। थोड़ा भी परिश्रम करनेपर थकावट आ जाती है। दर्द बिलकुल ही सहन नहीं होता। (आरम, कैमो, सिङ्को, काफि, इग्ने)। ठण्ढी या जलीय हवा सहन नही होती। उससे बीमार हो जाती है (आरम, नक्स, पैट्रोल, रास, रियुमेक्स, साइलि)। धमनीमें खूनका भर जाना, रातमें भी ऐसा ही हुआ करता है। नाडीकी धमक सारे शरीरमें अनुभूत होती है (ग्लोन, नेट-म्यू, पल्स, साइलि, जिङ्कम), विशेषकर समूचे बायें वक्षमें। मूर्च्छा,—पानीमें भींजनेपर, घुडसवारीपर चढकर घूमनेपर और मन्दिरोंमें घुटने टेककर प्रार्थना करते समय। शारीरिक रसक्षयकी वजहसे उत्पन्न बीमारियाँ। नासिका ग्रन्थिकी व्यथाशून्य सूजन, पीवभरे दानोंवाला विसर्प। प्रत्यंगोंकी सन्धिमें वातका दर्द। नख-रोग। शरीरमें जगह जगह ऐसा मालूम होता है, कि गोला अडा है (इग्ने, लैके, प्लम्ब)। उत्ताप पैदा हो जाना, देह हिलाते ही सारे शरीरमें उत्ताप पैदा हो जाता है इसके साथ ही उद्वेग और सुस्ती, इसके बाद सारे शरीरमें पसीना निकल आता है—जिनको रज स्राव होना बन्द हो गया है, उन्हें प्रायः रह रह कर शरीरमें उत्ताप पैदा हो जाता है (लैके, सेंगियु, सल्फ, टियुबर्क्युलिन),

उत्ताप वस्ति-प्रदेशसे पैदा हो कर ऊपरकी ओर चला जाता है। वृद्धि=बहुत सवेरे, पूर्वान्हमें, संध्यामें, विशेषकर निद्राके पहले। नींद खुलने बाद, झुकनेपर, श्वास-ग्रहण करनेके समय, पाँच आदमियोंके पास बैठनेके समय (लाई, नेट्र-कार्ब, प्लम्ब), खासनेपर, रमणके बाद (आर्जेण्ट-नाई, आर्स, ब्राई, चिनिन-सल्फ, सिङ्को काक्यु, नेट्र-म्यू, न्यू फर, रेफ); मानसिक परिश्रम करनेपर (अरम; कैल्के, ड्रन्ने, लेके, नेट्र-कार्ब, नक्स-वोम), ज्वरके समय (आर्स, ब्राई); शरीरका रस-क्षयकी वजहसे (ऐ-फास, चायना), हस्तमैथुन करनेपर, सगीत सुननेपर (ऐकोन, नेट्र-कार्ब, नक्स, ऐम्ब्रा, ग्रेफ, क्रियो, लाई, नेट्र-म्यू, नेट्र-सल्फ, सेवाई, टैरेण्ट), दूध पीनेवर (कैल्के, सिङ्को, ऐ-नाई, सल्फ चेल, क्युप, निकोलम, ओलियेम-जीकोर, फास, पल्स)। पसीना होनेके समय और बाद (इपिक, मार्क, ओपि, रास, स्ट्रेफ, सल्फ, वेरेट, आर्स, ब्राई, कालि, फेरम), गर्भावस्थामें (ऐजी, ऐक्टिया, ऐलेट, कालि, हेलिबो, पल्स), घुडसवारीमें भ्रमण करनेपर (काक्यु, हेलोन, पेट्रोल, सेलिन) घुडसवारी करने पर (नेट्रम-कार्ब, रियुटा, ऐ-सल्फ), अपरिमित इन्द्रिय-सेवनकी वजहसे (कोना, सेलिन चायना, स्टैफाई, ऐ-फास, फास), प्रथम निद्राके समय (क्रियो), रोगवाला अंग फैलानेपर (ब्राई), बच्चेको स्तन पिलानेके समय, पानी घाटनेपर, पानीमें भींजने पर, बदन धोनेवर (कैल्के, रास ऐग्टि-टार्ट, सल्फ, सोरिन, लाई, नक्स-मस, पल्स), रमणियोंके प्रदर-रोगमें, विशेषकर प्रसवके बाद। घटना =रोगवाला अंग सिकोड़ लेनेपर, शरीर हिलाने और शारीरिक परिश्रम करनेपर, ठण्डा पानी आदि पीनेपर, अकेले रहने या तेजीसे चलनेपर, रोगी एकाएक सुस्त हो पड़ता है और बेहोश हो जाना चाहता है (म्युरेक्स, नक्स-मस)।

**त्वचा।**—मानो रोगीको कामला या पिलई रोग हो गया है—उसके शरीरकी त्वचा ऐसी ही पीली हो जाती है। शरीरकी त्वचापर जगह जगह लम्बा और गहरा फटा फटा दाग, पानीसे धोनेवर और भी बढ़ जाता है। चेहरा, हाथ पीठ, उरु-शिखर, चरण, उदर और जननेन्द्रिय प्रदेशमें बहुत खुजली पैदा हो जाया करती है; खुजलानेपर खुजलीके पहले जलन मालूम होती है। शरीरकी त्वचाका जखम-भरा भाव और जानुके गामेमें खुजलाने बाद रस निकलता है, शरीरमें पीला दाग या यकृत-दोषका दिखाई देता है (कुरारी, लाई, सल्फ)। जगह जगह कुछ भूरे रङ्गके खुजलीके दाने निकलते हैं। रस भरे दानोंके गुच्छोंमें खुजलानेपर भूँसी जैसी निकलती हैं। दाद

( वेसिलिने, नेट्र-म्यू, फाइटो, टेल्यू )। पोडा नारंगा ( लेके, रास )। यंत्रणा-रहित जखम, हाथ पैरकी अंगुलीके अगले भागमें या सन्धिके ऊपर ( मेज़िर ) जखम सब बहुत खुजली भरे होते हैं। उनमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द मालूम होता है और जलन हुआ करती है। शरीरमें किसी किसी जगह दाद के चकत्ते ( दादके बहुतसे चकत्ते मिलकर एक ही जगह निकलें=टेल्यू )।

**निद्रा ।**—दिनमें या संध्या न होनेपर ही बहुत औंघाई। बिना कारण या मानो कोई पुकार रहा है, ऐसा भ्रम होकर बार बार नींद खुल जाना। निद्रित अवस्थामें जोरसे बोलता है ( आर्निका, बेल, साइलि, सल्फ )। रातके तीन बजनेके समय नींद खुल जाती है, फिर नींद नहीं आ सकती ( नक्स )। बहुत-सी चिन्ताओंका उदय हो जाता है और रोगीको नींद नहीं आती। सवेरे कष्टसे नींद खुलती है और बहुत कमजोरी मालूम होती है। रातमें डरकर जाग उठता है और चिल्लाया करता है।

**शीत, उत्ताप और पसीना ।**—शारीरिक उत्तापका अभाव विशेष कर पुरानी बीमारीमें ( नये रोगमें=ज़िंडम )। **शीतावस्था**—तृष्णा, संध्या के समय कम्प, रोगिनी सोये बिना रह नहीं सकती, बन्द या गर्म घरमें रहने के समय और प्रत्येक बार शरीर हिलानेपर या जरा हिलनेपर ही जाड़ा लगने लगता है ( नक्स ), हाथ और पैरकी अंगुली ( नेट्र-म्य ), वक्ष ( एपिस ) और दोनों पृष्ठ-फलकोंके बीचमें ( कैप्स ) शीत आरम्भ होता है, शीतके समय सरका दर्द बहुत बढ़ जाया करता है और बाहरी उत्ताप अर्थात गर्म वस्त्र आदिका आवरण असह्य हो जाया करता है ( पल्स, केम्फ, सिडोरिन ), सारा शरीर बरफकी तरह ठण्डा हो जाता है, रोगीको बाध्य होकर शय्याका आश्रय ग्रहण करना पड़ता है। संध्याके समय और सवेरे भयानक सर-दर्द, पर दोनों पैर बरफकी तरह ठंडे हो जाते हैं। पैर दोनों इतने ठंडे हो जाते हैं, मानो दिन भर पानीमें खड़ा था ( लाइ, पल्स )। हाथ पैर आदि बहुत ठंडे और अवश मालूम होते हैं। **उत्तापावस्था**—शीतावस्थाकी अपेक्षा बहुत कम प्यास। रह रहकर देह गर्म हो जाती है,—मानो शरीरपर किसीने गर्म पानी ढाल दिया है ( मानो शिरासे गर्म पानी प्रवाहित हो रहा है=रास, मानो शरीरपर गर्म पानी ढाला जा रहा है=पल्स, आर्स, कोक्क )। मुखमण्डल लाल और सारे शरीरमें पसीना हो जाता है, रोगी उद्विग्न हो उठता है, कण्ठ

हुआ मालूम होता है, पर प्यास नहीं पैदा होती। उत्ताप निम्नाङ्गसे ऊर्द्धाङ्गमें ऊपर चला जाता है (नेट्र म्यू, वेरेट), सरमें चक्कर आया करता है और रोगी अपना चित्त स्थिर नहीं कर पाता। पसीनेवाली अवस्था।—नींद खुलनेपर बहुत ज्यादा पसीना हुआ करता है (जाग्रत अवस्थामें पसीना होता है और सोते ही पसीना सूख जाता है = सिक्वो, कोना, थूजा)। मानसिक या शारीरिक परिश्रम करते ही पसीना अधिक होने लगता है (ब्राई, कोरिन, सल्फ)। वक्ष, पीठ और पुंजननेन्द्रिय प्रदेशमें ठण्डा रातका पसीना, रातमें खट्टा पसीना, ऊर्द्धांगसे निम्नांगमें पसीना चला आता है, रातमें पसीना प्रति तीसरी रातमें, जीभ सफेद लेप चढ़ी और पुरानी बीमारी होनेपर जीभ पर छोटे छोटे रस भरे दाने निकलते हैं। खाये हुए पदार्थ बहुत नमकीन मालूम होते हैं (कार्बो वेज, सिङ्को)। पुराना मासिक या मासान्तर ज्वर (नक्स, पल्स,—प्रत्येक छ' या बारह महीनेके अन्तरमें = लेके)।

वृद्धि।—छूनेपर, मलनेपर, खुजलानेपर, शरीर एकाएक हिलानेपर, पैर हिलानेपर, थोड़ी भी चोट लगनेपर, भारी चीज़ उठानेपर, बाहु उठानेपर, बाईं करवट सोनेपर, चित सोनेपर, उठनेके समय, घुटने टेककर बैठनेपर, झुककर खड़े होनेपर, सीढ़ी चढ़नेके समय, मानसिक परिश्रमसे, अपरिमित इन्द्रिय सेवनकी वजहसे, तीसरे पहर और संध्याके बाद, ठण्डी हवा या पूर्व की ओरसे प्रवाहित हवा लगनेपर, तेज़ गर्मीके समय, भोजनके समय, जलीय वायुमें, नींदके बाद, प्रथम नींद आते ही या प्रथम निद्राके समय और तुरन्त बाद ही और सङ्गमके बाद।

उपशम।—दबानेपर, वस्त्र आदिका बन्धन शिथिल कर देनेपर। दाहिनी करवट सोनेपर। जोरसे शरीर हिलानेपर, (सर दर्द), उरुपर उरु रखकर योनि-मुख दबाकर बैठनेपर, निर्मल वायु लगनेपर, ठण्डे पानीसे सींचने पर, शय्याका उत्ताप लगनेपर और गर्म प्रयोगसे।

सम्बन्ध।—अनुपूरक।—नेट्र म्यूरियेटिकम, नये रोगकी—जिस और जैसी अवस्थामें "जेलसिमियम" का प्रयोग हुआ करता है, पुराने रोगमें ठीक उसी अवस्थामें "सिपिया" का व्यवहार होता है।

दोषघ्न।—वह्निटकी खटाई,—एको, ऐसिड क्रूड, ऐसिड-टार्ट, रास।

संघात और क्लान्ति, स्तनमें नासूर, बाघी, केन्सर या कर्कट-रोग, दूषित फोड़ा, मोतियाबिन्द, जखमके चिन्होंका फिरसे प्रदाहित हो जाना, खूनके सञ्चालनमें गड़बड़ी, आँखोंका प्रदाह, कब्जियत, सर्दी, खांसी, कमजोरी, दांत निकलना, बहुमूत्र, कानकी बीमारियां, गोंद, आप ही आप पेशाब, नासूर, पैरका पसीना रुकना, कांटा या प्रेक आदिका बाहर निकलना, अस्थि-भग, पाकाशयकी सर्दी, गांठोका फूलना, सरदर्द, आंत उतरना, वक्ष-सन्धिकी बीमारी, जानुकी हड्डीका शोथ, कोरगड़, जबड़ेकी हड्डीका क्षय, सन्धिके आवरणका प्रदाह, अश्रुनाली, स्तनमें विकार, गति-शक्तिका पक्षाघात, उन्माद, मस्तिष्कावरण प्रदाह, जरायुसे रक्त-स्राव, गर्भ-स्राव, नखकी बीमारी, स्नायुशूल, अँगुलबेढ़ा, जरायुके आवरणका प्रदाह, चमड़ी, फेफड़ेका आवरणका प्रदाह, नितम्बमें फोड़ा, आमवात, पुराना बात, अस्थि-विकार, सपनेमे घूमना, शुक्रक्षय, मेरुमज्जाकी उत्तेजना, मूत्रकृच्छ्रता, पीब सञ्चय होना, दांतोंका क्षय, वेग या कूथन, अर्बुद, मूत्रनालीमें जखम और रुकना, मूत्र-वेग धारण करनेकी शक्तिका न रहना, गो-बीजके टीकाका दुष्परिणाम, अपत्यपथका आक्षेप, सरमें चक्कर आना, बिलम्बसे चलना सीखना, कृमि, कलमका काम करनेवालोंकी अँगुलियोंमें ऐंठन।

**उपयोगिता और आभास।**—अस्थि-मज्जा वगैरह शारीरिक उपादानोंके पोषणका अभाव होनेपर अर्थात जहाँ अस्थि-मज्जाको बढ़ानेवाले भोजनकी तो कमी नहीं है, पर पाचन आदि शारीरिक क्रियाएं उस भोज्य पदार्थको रक्त मज्जा आदिमें अच्छी तरह परिणत नहीं कर सकतीं, इसीलिये, शरीर पुष्ट नहीं होता, ऐसे स्थानपर सिलिका (असली नाम साइलिसिया) बहुत फायदा किया करता है। कच्छु, विष दूषित मनुष्य या गोरा शरीर, सूक्ष्म शुष्क त्वचा, म्लान, उतरा हुआ सफेद चेहरा या क्षीण काय और शिथिल मांस वाले व्यक्तियोंको खूब फायदा करता है। ऐसी पतली हड्डीवाले, बड़े माथेवाले बच्चे, जिनका ब्रह्मरन्ध्र और पश्चाद्रंध्र और माथेके अस्थि-फलक सब खुले रहते हैं और जिनके माथेमें बहुत बदबूदार पसीना होता है, पर किसी वस्तुसे माथा ढक रखनेकी आवश्यकता नहीं होती; उनका पेट बड़ा और ऊँचा गुल्फ सन्धि बहुत क्षीण रहती है और वह बहुत देरसे चलना सीखता है, ये और आगे लिखे कई लक्षण साइलिसियाके सिद्धि-प्रद और निर्णायक लक्षण माने जाते हैं। रोगी बहुत सुस्त और क्षीण, हमेशा सोये रहना पसन्द करता

है। स्नायविक अवसाद, उत्तेजना प्रबलताके साथ अवसाद, कठिन परिश्र और आवद्ध अवस्थामें रहनेकी वजहसे सुस्ती। बहुत चञ्चल और उसके अ सब भी बहुत चञ्चल रहते हैं। उद्विग्न चित्त, कोमल, नम्र और भीरु स्वभाव सिलिकाके रोगियोंको मानसिक परिश्रमसे बहुत तकलीफ होती है, लिखने पढ़नेके समय क्लान्त हो पड़ता है, किसी विषयको सोच नहीं सकता। एक एक देरका पसीना रुक जाना, माथा या पीठमें प्रबल वायु प्रवाह लगनेकी वजहसे फोड़ा, धनुष्टङ्कारकी तरह आक्षेप, वगैरह और गो-वीजका टीका लगवानेके कारण स्वास्थ्यमें विकार होनेके कारण बीमारियाँ। शारीरिक उत्तापकी कमी,—हमेशा यहाँतक कि व्यायामके समय भी सर्दी मालूम होना, गर्दनके बगलकी कर्णमूलीय, स्तनकी, वङ्क्षण या पुट्ठेकी ओर रस-स्रावी ग्रन्थियों का प्रदाह, सूजन और उनमें पीब पैदा हो जाना। बच्चा एकदम जिद्दी और स्वमत प्रधान बना रहता है, अच्छी बात कहने या आदर करनेपर भी रोया करता है, मेरुदण्डसे पैदा हुआ सरमें चक्कर—गर्दनके पिछले भागसे माथेमें चढ़ता है, मानो रोगी सामनेकी ओर गिर जायगा, विशेषकर ऊपरकी ओर देखनेपर। पुराना सर दर्द,—गर्दनके पिछले भागसे मूर्द्धा देशमें चढ़ता है और वहाँसे दाहिनी भौंपर चला आता है, खासकर यदि जवानीमें कोई कड़ी बीमारी हुई हो और उसके बादसे ही रोग आरम्भ हुआ हो। ग्रीवा और मस्तकमें पसीना होनेकी वजहसे तर रहा करता है,—विशेषकर धूपमें, माथा हमेशा कपड़ेसे ढँके रखता है। शरीर ठण्डा पर दोनों पैरोंमें पसीना। हाथ पैर और बगलमें बदबूदार पसीना निकलता है और पैरकी अंगुलियोंके गाँसेमें जखम हो जाता है। जीभपर ऐसा मालूम होता है, मानो केशका एक टुकड़ा अड़ा है। कब्जियत—ऋतुके पहले और समय कब्जियत हो जाती है, मानो मलान्त्रकी निष्क्रियताके कारण भयानक वेग देना पड़ता है। मलका कुछ अंश बाहर निकलकर भीतर घुस जाता है। मलान्त्रमें बहुत देरतक मल रहता है। भगन्दर,—कभी वक्षमें दर्द और कभी भगन्दर, इसी तरह पर्यायक्रमसे हुआ करता है। बच्चा जब कभी स्तन पीता है, उसी समय माताकी योनिसे खून निकलता है। स्तन वृन्त धस जाते हैं, इसीलिये स्तन-शिखरमें एक गड्ढासा दिखाई देता है। सोनेपर प्रचण्ड खाँसी आया करती है, और गाढ़ा पीले रंग का श्लेष्मा या बहुत सा बदबूदार पीवकी तरह श्लेष्मामय बलगम निकलता है। सपनेमें घूमना। शरीरकी त्वचापर जखम होना—जरा भी छिल गया या

खरोंच लग गयी तो वह जख्ममें परिणत हो जाता है। हाथ और पैरकी अंगुलीके नख टूटे और क्षय हुए, कुनख रोग। पैरमें सर्दी लगनेपर सर्दी हो जाती है। त्वचाके नीचे, कांटा वगैरह गड़नेपर "सिलिका" के सेवनसे उसके निकल जानेमें सहायता प्राप्त होती है। दूधकी तरह प्रदरका स्राव,—विशेष-कर पेशाब करनेके समय। अम्बुनाली। मांसको छेद देनेवाला पैरका नख। अंगुल वेढा, शोणित फोड़ा, विष-व्रण, सभी तरहके जख्म, नासूर—निकले हुए पीवमें बहुत बदबू, मलद्वार फटा, पाखाना होनेपर उसमें भयानक तकलीफ होती है। कोमल तन्तु अस्थि-वेष्ट या अस्थि, जिस किसी भी स्थानमें पीव सञ्चय होनेकी सम्भावना क्यों न हो, साइलिसिया उसमें विशेष लाभदायक है, या तो फोड़ेको पका देता है या उसमें बहुत अधिक पीव होना रोक देता है।

## लक्षणावली।

**मन।**—बुद्धिकी जड़ता। सहजमें किसी विषयमें मन नहीं लगा सकना ( ऐनाक, कार्बो-वेज, इथ्यू, ग्लोन, लाइ, नक्स-वोम, ऐ-फास, सिपि )। जलमें डूबकर मरना चाहता है ( वेल, ड्रोसेरा, हेलिबो, हायो, लेके, पल्स, रास )। बच्चा बहुत ही अवाध्य, जिद्दी ( कैमो ), प्यार करनेपर भी रोता है ( आयोड )। उद्विग्न भाव, कोमल और डरपोक स्वभाव। बात बातमें चौंक उठता है ( केली-कार्ब, नेट-म्यू, ओपि, फास )। मानसिक परिश्रममें बहुत कष्ट होता है, लिखने-पढ़नेके समय थोड़ेमें ही कातर हो जाता है, किसी विषयको सोच या विचार नहीं सकता ( जेल्स, लेके )। बहुत शब्दकातर,—एक शब्द कानमें प्रवेश करतेही चौंक उठता है ( काक्यु )। बहुत अस्थिर और चंचल। दुःखित चित्त, जीवन भार मालूम होता है ( ऐसिट फ्लु‌ड, आरम, चायना, नेट-म्यू, फास, पल्स )। बहुत रोना ( ग्रैफ, नेट्र-म्यू, पल्स, सिपि )। उत्तेजना-प्रवण, चिड़चिड़ा स्वभाव, स्फूर्त्ति हीन ( नक्स )। सामान्य विषयमें भी हिताहित बुद्धि या विवेक नहीं रहता ( इग्ने )। कोई यदि उसकी बात काटता है या उसकी इच्छाके विपरीत कार्य करता है, तो उसको इतना क्रोध आता है, कि वह यदि भरपूर चेष्टा कर उसे दमन न करे तो जिसने उसका प्रतिवाद किया था, उसे मार बैठे। रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, कि उसकी देह दो भागोंमें विभक्त हो गयी है और मानो बायाँ अंश उसका नहीं है। ( शरीर दो भागोंमें बँटा मालूम होना—बेप्टि, कैनाब-इन, पेट्रोल, थूजा )।

**मस्तक**।—सरमें चक्कर आना,—मानो सामनेकी ओर गिर जायगे (ग्रैफ, नेट्र-मूर, पीडो, राम, साइक्लूट, इलैप्स, लेके, नक्स-वोम), ऐसा मालूम होता है कि एक वायवीय पदार्थ पीठसे गलेके पिछले भाग होकर माथेमें चढ गया और माथेको घुमा दिया है। वृद्धि=शरीर हिलानेपर (बेल, मिडोरिन) या ऊपरकी ओर देखनेपर (कोल्को, कास्टम, ग्रैफ, लेके, फास, पल्स टैबाक—नीचेकी ओर देखनेपर=कैल्की, साई)। मिचली और खाँसी आ जाती है, इसके साथ ही हड्डियाँ अपरिपुष्ट। शक्तिका बहुत अधिक परिचालन करनेके कारण पैरका पसीना रुकना और इसी वजहसे सर्दी रोगमें मूर्च्छा आ जाना, दिन भर झुककर काम करनेके समय सरमें चक्कर आया करता है। सरमें अधिक रक्त-सञ्चय होता है और चेहरा लाल हो उठता है तथा जलन हुआ करती है (कैल्को, क्रोकस, ग्लोन, मल्फ)। माथा सीधा रखनेपर बहुत तकलीफ होती है (ऐब्रोट, कैल्के, नेट्र-मूर, सेनिक्र)। पुराना सर दर्द,—जवानीमें कोई कड़ी बीमारी हो जानेके बादसे आरम्भ (सोरिन), दर्द गलेके पिछले भागसे मूर्द्धा-देशमें चढता है, मानो मेरुदण्डमें पैदा हो गया,—पार एक स्थानमें खासकर दाहिनी आँखपर आकर ठहर जाता है (सैंगियु,—बाईं=साई), वृद्धि=जोरसे बहती हुई हवा लगनेपर (ऐसिड-बेञ्जो), घटना=दबानेपर (लैके, पलस, आर्जेण्ट-नाई, कैल्को, ग्लोन, गुयायेक, कैलि-बाई, मिनियेन सैंगियु), या गरम कपडेसे माथा ढकने या लपेट रखनेपर (ऐ-फाई, मैग-मूर, फास, स्ट्रान,—कसकर बाँधनेपर=आर्जेण्ट-नाई, कैल्को, मैग-म्यूर) और बहुत ज्यादा पेशाब होनेपर (जेलस, कैल्मिया, ऐकोन, इग्ने, मिलिलोट वेञ्जियु)। प्रचण्ड सर-दर्द, इसके साथ ही बुद्धि और होशका गायब होना (ग्लोन, नक्स-वोम)। ग्रीवापृष्ठसे चमडीतक ठण्डक अनुभव होना, और माथा बहुत भारी मालूम होता है। सरमें अधिक रक्त-सञ्चय होना,—दोनों गाल गर्म और तलवेमें हलकी जलन हुआ करती है, माथेमें टपक और ऊपर पसीना होनेके साथ माथेमें जलन भी हुआ करती है। वृद्धि=रातमें, मानसिक परिश्रमसे और बोलनेपर, घटना—वस्त्रसे अच्छी तरह माथा ढक लेनेपर। जोरसे चलने या किसी चीजसे पैर टकरानेपर माथेमें भों भों आवाज हुआ करती है और ऐसा मालूम होता है, कि माथा चूर चूर हुआ जा रहा है। सवेरे दबावकी तरह जोरका दर्द, सर्दी मालूम होना और मिचली, सरमें, अधिकांश स्थानोंमें माथेके एक बगलमें, फाडनेकी तरह तेज दर्द, यह दर्द सरके

पिछले भागके दो ऊँचे अंशोंसे पैदा होकर ऊपरकी ओर तथा सामनेकी तरफ फैल जाता है। दोनों आँखोंके ऊपरी अंशमें दर्दके साथ सर-दर्द,—आँख खोलनेमें रोगीको बहुत तकलीफ होती है (जेलूस)। चिलक मारनेकी तरह सर दर्द,—दर्द माथेके बहुत भीतरी भागतक चला जाता है। मूर्द्धा-देश तक फाड़नेकी तरह दर्द, मानो फटकर दो ही जायगा और यह दर्द माथेके भीतरी भागतक चला जाता है, माथेमें टपक और सर्दी मालूम होती है। रोगी शय्यापर लेटकर छटपटाया करता है, वस्त्रसे कसकर माथा बाँधने पर आराम मालूम होता है (आर्जेण्ट-नाई, मैग-म्यूर), ललाट और कनपटी में सुई गड़नेकी तरह दर्द मालूम होना (एपिस, टिलिया, सिपि)। ललाटके बीचमें चिलक मारनेकी तरह दर्द—एकाएक घूमकर खड़े होनेपर, झुकने पर या बोलनेपर दर्द फिरसे शुरू हो जाता है। शिरके पीछे दबाने जैसा दर्द= मानसिक परिश्रमसे सर दर्दका बढ़ना=शब्द सुननेपर (बेल, इग्ने, लैके, लेक कैन, साई), शरीर हिलानेपर एकाएक माथेमें झटका लगनेपर, रोशनीमें (सेङ्गि्यु, सिपि) झुकनेपर और ठण्डी हवा लगनेपर (आइरिस), घटना—गर्म कपड़ेसे माथा ढकनेपर या कसकर माथा बाँध देनेपर और गर्म घरमें रहनेके समय। रातमें बहुत ज्यादा खट्टा पसीना निकलनेकी वजहसे माथा तर हो जाया करता है (चायना) पर माथा ढके रखता है। माथेमें स्पर्श बिलकुल ही सहन नहीं होता (कार्बो-वेज, सिङ्को, मार्क)। सरके पिछले भागमें (ललाटके ऊपरी अंशमें=सिपि), रस्सा-भरी सूखी या बदबूदार फुन्सियाँ निकलती हैं, पपड़ी जमी खुजलीकी तरह खुजली और जलन और उसमेंसे पीबका स्राव होता है (ग्रेफ, हिप, ओलियेन, लाई, रास, सल्फ)। माथेकी त्वचा खुजलीसे भरी (कैम्फो, सिपि, सल्फ), खुजलानेपर दर्द और जख्म पैदा हो जाता है (मार्क)। माथा और गर्दनके पिछले भागमें खुजलानेवाली पीब-भरी फुन्सियाँ निकलती है। गर्म कपड़ेसे ढक रखनेपर अच्छा रहता है। बच्चाके बहुत उम्रतक माथेके अस्थि-फलकका संयोग-स्थान सब और ब्रह्मतालु अपूर्ण और खुला रहता है (कैल्के-फास), माथा बहुत बड़ा, (कैल्के, आयोड, फेरी-आयोड, सेनिक) और अन्यान्य अङ्ग प्रत्यङ्ग पतले (ऐब्रोट, आयोड, सेनिक) चेहरा मलिन और पेट बड़ा और गर्म।

आँख।—बहुत देरतक स्थायी रोशनीका सहन न होना, दिनमें आँख झुलस जाती है (कोना, यूफ्रे, जेल्सीज, मार्क, केलि-कार्ब, सार्सा)। पकनेके

समय पुस्तकके अक्षर सब आपसमें जुड़ेसे मालूम होते हैं ( आर्टिमिज़ा, कैम्फो, कोना, फेरम, ग्रेफ, लाई, मर्क्युरियस-पेरेन, सेनेगा ) और सफ़ेद या भूरी दिखाई देती है ( सिड्रो ), पैरका पसीना सूख जानेपर अस्पष्ट दृष्टि, कभी कभी दृष्टिके सामने बिजलीका भ्रम ( ग्लोन, कैलि-कार्ब,—सोने बाद=फास ) और ऐसा मालूम होता है कि एक आँखकी दृष्टि अस्पष्ट कर देती है ( रियुटा )। दृष्टिके सामने काले बिन्दु सब उड़ते दिखाई देते हैं ( ग्लोन, नेट्र-म्यूर, सिपिया )। दाहिनी आँखके सामने मानो हमेशा एक काला दाग दिखाई देता है। गर्भावस्थामें या जरायुकी किसी दूसरी बीमारीमें दाहिनी आँखकी दृष्टि लोप हो जाना। आँखका प्रदाह। आँख लाल, करकराती है, जलन होती है और उससे लगातार आँसूका स्राव हुआ करता है ( ऐलू, क्लेल्के, लाई, मार्क, पल्स, सल्फ़ )। दोनों आँखोंमें बेचेन कर देनेवाला सूखापन,—मानो उसमें धूल गिर गयी है खासकर सवेरे ( आर्स, कास्टि, हिप, पल्स, रास, सिपि )। आँख दबा रखनेपर उसमें फाड़ने या बेधनेकी तरह दर्द मालूम होता है। दाहिनी अश्रु-ग्रन्थि और अश्रु-कोष फूले और चारों ओरकी त्वचा प्रदाहान्वित। सर-दर्दके बाद ( पहले=कैलि-बाई, दृष्टिके सामने अन्धकार या कालिमा मालूम होती है। पैरका पसीना रुकने या दाद निकलनेके पहले मोतियोबिन्द रोग पैदा होता है, तेज नशीले पदार्थ सेवनकी वजहसे अस्पष्ट दृष्टि। आँखके सफेद अंशमें जखम ( ऐ-नाई, ऐट्रोपिन, अरम, कैल्के-फास, आर्जेण्ट-नाई, चिनिन-आर्स, इयुफ्रे, फार्मिका, ग्रेफ, हिप, कैलि-बाई, लैके, सोरिन )। चेचककी बीमारीके बाद कनीनिकाका मैला पड़ जाना ( वेरियोलिन ) अश्रु-नालिका ( कैल्के, ऐ-फ्लु, पेट्रोल ), इहत् गुहौरी ( इसके सेवनसे बार बार अञ्जनी पैदा होना बन्द हो जाता हैं )।

**कान।**—शब्दका सहन न होना,—जरा जोरसे बोलनेपर रोगी घबड़ा उठता है ( ऐकोन, बेल, लैके, ओपि ), कानमें भौं भौं सों सों शब्द ( ऐकोन, बेल, कैक्ट, कास्टि, चायना, चिनिन-सल्फ़, ग्रेफ, लाई, पल्स, साइलि )। कान का पर्दा फट जानेके कारण कानमें सों सों शब्द, कानमें ताला बन्द रहा करता है ( चायना, ग्लोन, लैके, साई ), कानमें तोपकी गरजकी तरह आवाज़ होकर कभी कभी रुका हुआ भाव बन्द हो जाता है, अच्छी तरह सुन नहीं पाता,—खासकर आदमीकी आवाज़ ( ऐसिड-फ्लू ) और पूर्णिमाके समय। कानमें आवाजकी वजहसे सुन नहीं सकता ( इग्नेश ), विशेषकर मनुष्यके

कण्ठकी आवाज ( फास )। लगातार पीव पैदा होनेकी वजहसे श्रवण शक्ति का घट जाना ( इलेप्स, केलि-बाई, मार्क-सोल, कैल्के, केलि-मूर )। कानमें दर्द, भीतरसे बाहरकी ओर सुई गड़नेकी तरह दर्द ( कोनचि, नैट्र-कार्ब, गुयायेक, पल्स )। कर्णरन्ध्रमूल प्रदाह। नाककी पुरानी सर्दी रोगमें कर्ण-पश्चात्नलीकी खुजली, दोनों कानोंमें खुजली पैदा हो जाती है ( बैराई, हिपर, सल्फ ),—खासकर कोई चीज निगलनेके समय। कानमें बहुत मैल पैदा होना। जहाँ पीव पैदा होता है, वहाँ उसपर पपड़ी जमना ; स्राव=बदबूदार पानी या दहीकी तरह, नाकके भीतर जखम और ऊपरी ओंठपर पपड़ी जमा करती है, कहीं कहीं पीवके साथ हड्डीका चूर निकलता है, पाराके अपव्यवहार की वजहसे। कानके पीछे पपड़ी जमे घाव निकलना, कर्णमूल ग्रन्थिका कड़ापन और सूजन तथा उसमें पीव पैदा होना,—खासकर जब पीव बहुत धीरे धीरे इकट्ठा होता है और किसी तरहका दर्द नहीं रहता।

**नाक।**—बार बार प्रबल छींक या निष्फल छींककी चेष्टा। नाकसे कड़वा, त्वचाको क्षय करनेवाला श्लेष्माका स्राव ( ऐसिड-नाई, ऐमोन-मूर, आर्स, आर्स-आयोड, एरम, सिपा, ग्रेफ, क्रियो, मार्क, नक्स-वोम )। सर्दी नहीं, पर नाकसे बहुत ज्यादा श्लेष्माका स्राव होता है। सूखी सर्दी—दोनों-रंध्र एकदम रुके रहते हैं ( एरम, कैम्फ, नक्स, सैम्बु )। विशेषकर दोनों पैरोंका पसीना रुकनेपर। एक बार सर्दी होनेपर सहजमें या जल्दी अच्छी नहीं होती और जितनी ही बार सर्दी लगती है, उतने ही बार सर्दी पैदा हो जाती है। प्रतिवार नयी सर्दी लगनेपर दोनों रंध्र रुक जाते हैं और कषाय श्लेष्मा निकला करता है। रंध्रका भीतरी भाग जखम-भरा और तर रहा करता है। सर्दी कभी सूखी, कभी पतली इसी तरह पर्याय क्रमसे हुआ करता है ( ऐ-सल्फ, नैट-मूर, फास, पल्स, पैरिस ), सवेरे नाक रुक जाती है और दिनमें पतले श्लेष्माका स्राव होता है ( सवेरे रुकी रहती है=कैल्के, कार्बो-ऐन, हिपर, केलि-बाई, फास )। नाकके भीतरकी भेदकास्थिके नीचेकी जगहपर बहुत दर्द हुआ करता है और यह अंश छूनेपर सुई गड़नेकी तरह दर्द हुआ करता है। नाकका भीतरी भाग सूखा और दर्द-भरा, क्षय हुई त्वचाकी तरह और पपड़ी से ढका। नासामूलमें ( कार्बो-वेज कैल्के, फाइटो ) और दाहिनी गण्डास्थिमें ( चेलिडो, प्लैट ) ऐसा दर्द मानो जकड़ गया है। नाकसे खून जाना ( ऐकोन, ऐ-फास, बेल, ब्राई, हैमा, लेके, मिलिफो )। नाकमें खुजली ( चेलिडो, सिना,

मैग-मूर, सल्फ)। सन्ध्याके समय नाकके चारों ओर बहुत सुखकर खुजली पैदा हो जाती है। नाकके ऊपर मानो चोट लगी है, इस ढङ्गका दर्द हड्डियोंमें हुआ करता है। नाक बहुत ठण्डी मालूम होती है (कैम्फो, कार्बो-वेज, वेरेट—बरफकी तरह ठण्डी=सीड्रन, वेरेट)।

**मुखमण्डल**।—चेहरा मलिन, धमिसार और दर्द पैदा करनेवाला, रोगीका शरीर उत्ताप हीन और पसीनेमें तर, पीली या भूरी मूर्त्ति, विकृत मुख-भङ्गी। मुँहका दर्द,—कुछ देरतक शय्यामें सोनेपर बढ़ना। नीचेवाले ओठमें लाल अंशके ऊपर दाने निकलना और जखम हो जाना। ऊपरी ओठ के किनारे किनारे छाले पैदा हो जाते हैं और छूनेपर जलन होती है। मुँह के कोनेमें बहुत दर्दवाला जखम पैदा होता है (ऐसिड-फ्लूओ, ग्रैफ, लाई, रास) और खुजली पैदा करती है, मुँहकी त्वचा फट जाती है, ललाट और हाथकी पीठपर व्रण पैदा होते हैं। मुँहके चारों ओर जलन होती है, चिबुक पर दादकी तरह उद्भेद (हिप, ग्रैफ)। निचले हनुके नीचेवाली ग्रन्थियाँ सबमें बहुत दर्द होता है और फूल उठती हैं (सिङ्को, लाई, फाइटो), छूनेपर दर्द मालूम होता है। जबड़ेकी सन्धि एकाएक रुक जाती है। दाँतकी अपेक्षा हनुकी अस्थिमें बहुत दर्द मालूम होता है, हनु फूल उठा करती है। निम्न-हनुकी हड्डीका सड़ना, पीवके साथ हड्डीका चूर निकलता है (आरम, ऐ-फ्लु, सिम्फ्स, केलि-आयोड, फास, फाइटो)।

**मुख-विवर**।—रोगिनीको सभी दाँत लम्बे और उनकी जड़ शिथिल मालूम होती है (कार्बो वेज, कास्टि, मार्क, नैट्र-मूर, ऐ-नाई, रास)। बहुत देरमें दाँत निकलते हैं—मसूढ़ेमें स्पर्श सहन नहीं होता, बच्चा बार बार मसूढ़ेपर हाथ रखता है, हड्डी भरी, पपड़ी गिरनेवाले दन्त, दर्द रातमें और मुखमें ठण्ढी हवा या पानी लेनेपर बढ़ जाता है। टपककी तरह दाँतमें दर्द, अस्थि-वेष्ट फूल उठता है। डङ्क मारनेकी तरह दर्द,—तकलीफके कारण नींद नहीं आती (कालियोनेला, हैमा)। मुँहमें ठंडा पानी लेनेपर बहुत दर्द हुआ करता है। मसूढ़ेमें बहुत दर्द और प्रदाह, मसूढ़ेके फोड़े, दाँतकी जड़, या मसूढ़ेके किसी भी छेदसे बदबूदार घृणा जनक रस या पीव स्राव होता है (केलि-मूर)। दाँत उखाड़नेके बाद मसूढ़ा और तालु बहुत फूल जाते हैं। जीभकी अगले भागमें ऐसा मालूम होता है मानो एक टुकड़ा केश पड़ा हुआ है (नैट्र फास, जीभपर=नैट्र-मूर,—जीभके पिछले अंशमें—केलि-बाई) और

ऐसा मालूम होता है, कि यह केश वायुनली तक फैलकर खांसी पैदा कर रहा है। मुँहमें इतनी लार जमती है कि कभी कभी टपक पड़ती है (पलस, टैबाक)। सवेरे मुँहसे बदबू आती है (आरम, कैम्फो, नक्स)। भोजनके बाद मुँह खट्टा हो जाता है (कार्बो-वेज, सिपिया)। मुख-विवर बहुत सूखा मालूम होता है (ऐकोन, आर्स, कोष, सिङ्को, नेजा, कैमो, लेके, लाई, नक्स मस, फास)। जीभका कर्कट रोग, जीभके दाहिने पार्श्वमें जखम पैदा होकर, क्रम से जीभको क्षय किया करता है और जखमोंसे बहुत अधिक पीब निकलता है। जीभका एक पार्श्व फूल उठता है, मुँहका स्वाद तीता और सवेरे गलेमें गाढा श्लेष्मा इकट्ठा हो जाया करता है।

**गलेके भीतर।**—जिह्वामूलके बगलवाले दोनों गह्वरमें गाढा गोंदकी तरह इकट्ठा होता है। गल-ग्रन्थि फूल जाती हैं और प्रत्येक बार घूंट लेनेके समय (दर्दकी वजहसे) मुँह टेढा कर लेता है। गल-ग्रन्थि प्रदाह, जब जिस ग्रन्थिमें पीब पैदा होता है, तब वह अच्छा नहीं होता। कण्ठमें आल्पीन गड़नेकी तरह दर्दकी वजहसे खांसी पैदा हो जाती है। ऐसा मालूम होता है, मानो वह घूंट नहीं ले सकता, बार बार खांसी आती है और सफेद रङ्ग का फेन-भरा और नमकीन बलगम निकलता है, वृद्धि=सन्ध्याके आरम्भमें। कोमल तालुका पक्षाघात (आंशिक=प्लम्ब) कुछ खाता है, तो नाकके छेदसे बाहर निकल जाता है (तरल पदार्थ=एरम, लैके, फाइटो, केलि-बाई, मार्क,—गाढा पदार्थ=लाई)। कोई चीज खाते ही वह जिह्वामूल पार्श्वस्थित गह्वर में प्रवेश कर जाता है। गलेका जखम,—कोई चीज निगलनेके समय, वह गलेमें एक गोलेकी तरह या कोई जखमवाली जगहके ऊपरसे जा रहा है, इस ढङ्गका दर्द होता है। उपजिह्वा फूली।

**पाकस्थली।**—राक्षसकी तरह भूख या एकदम अरुचि। जलनभरी प्यास (ऐकोन, आर्स, कैमो, हेलिबो, मार्क, नेट-म्यू, फास, रोबिन)। सवेरे मुँहका स्वाद कड़वा या तीता हो जाता है (ब्राई, सिङ्को, पलस, सल्फ)। छातीमें बहुत जलन (कैल्के, कार्बो-वेज, कोना, साइक्युटा, क्रोकस, लाई, मैग-कार्ब, नक्स, सिपिया), उदरोर्द्ध प्रदेशमें ऐसा मालूम होता है, मानो कोई भारी चीज दबायी हुई है (इग्ने)। भोजनके बाद खट्टा और कसैला डकार (कोना, नेट-म्य, पोडो) आया करता है और गलेमें जलन होती है (सिन्ध,

सल्फ )। पानीका स्वाद कड़वा मालूम होता है ( चिनिन-आर्स ), पानी पीनेपर कै कर देता है ( आर्स, सिना, युपेट, फास )। भयानक हृद्स्पन्दनके साथ मिचली, जिस किसी व्यायाम या परिश्रमसे शरीरकी गर्मी बढ़ती है, उसीमें मिचली पैदा हो जाया करती है। कुछ खाते ही जी मिचलाने लगता है। गाढ़े गोंदकी तरह पदार्थ वमन होता है। हिचकी आती है। उत्तम भूख और बिना बिगड़ी हुई स्वाद शक्ति रहनेपर भी मिचली पैदा हो जाती है। सर्दी मालूम होनेके साथ साथ मुँहमें पानी भर आया करता है। आगमें पकी गर्म चीजें खानेसे अरुचि, केवल ठंडा पानी पीना चाहता है ( लाई— गर्म पानीयसे अरुचि=कैमो ), मांससे घृणा ( ऐ-मूर, कैल्के, सिङ्को, नेट-मूर, नक्स, पेट्रोल )। उदरोर्द्ध प्रदेशमें जलन ( आर्स, कैल्के-फास, कार्बो-वेज, इग्ने, केलि-आयोड, नक्स )। मानो न जाने कितना खा लिया है, ऐसा मालूम होता है ( चिनिन-सल्फ, सिङ्को, फेरम, हिपर, लाई )। ऐसा अनुभव होना कि उदरोर्द्ध प्रदेश मानो मरोड़ खा रहा है या नख गड़ रहा है।

**उदर।**—पाकाशयका अन्नद्वारवाला अंश फूल जाता है और कड़ा हो उठता है ( आर्स, ग्रैफ, मैग मूर, फास, रैटान )। यकृतमें टपक और स्पर्शकातरता ( चियोनैन-वर्जि, डिजिट, कैल्के, टेराक्स )। वृद्धि=शरीर हिलाने या चलनेके समय और दाहिनी करवट दबाकर सोनेपर। यकृत प्रदेशमें टपक और ऐसा दर्द मानो जखम हो गया है ( सिङ्को, लैके, नीरो ), वृद्धि=छूने या चलनेपर। यकृत बढ़ा और कड़ा, यकृतमें फोड़ा निकलना। उदर फूला, कड़ा और खींचन मालूम होना ( बैराई, कार्बो-वेज, साइक्यूटा, सिङ्कोना, कौलचिकम, ग्रैफ, लाई )। भोजनके बाद उदरमें दबाव और ऐसा मालूम होना मानो कमरका कपड़ा बहुत कस गया है ( वस्त्र आदिका दबाव असह्य मालूम होना=कैल्के, लैके, लाई, नक्स-वोम, एरिस, कार्बो वेज, हिपर, क्रियो, लैककेन, सार्सा, स्पञ्जिया, स्टैनम,—भोजनके बाद=ग्रैफ ), कूथनके साथ तलपेटमें दर्द हुआ करता है, पाखाना जानेके समय और भी अधिक दर्द हुआ करता है। अन्त्रशूल—खांसीकी वजहसे ( साइकूट, सिना, मार्क, बैलि, नेट्र मूर, सेबाड, सिनेपिस-नाई, आई, स्टैनम, इण्डिगो )। कब्जियत या मलरोधके साथ, दर्दके समय रोगीका हाथ पीला और नख नीले हो जाते हैं, कुछ लाल खून मिला मल निकलता है। पेटमें दर्द,—गर्मी लगनेपर घटता है ( कैमो, मैग-फास, रूष्य, कोली, नक्स मोम )। उदरमें आध्मान वायु इकट्ठा हुआ करता

से रज:स्राव हो जाया करता है। आर्त्तव स्रावमें तेज गन्ध और कषाय। ऋतुके समय पेटमें दर्द होता है, सभी चीजें मलिन दिखाई देती हैं, और योनिद्वारमें जलन या क्षय हुई त्वचाकी तरह मालूम होता है। पैरका पसीना रुकनेके कारण आर्त्तव स्राव। योनिमें भीतरसे बाहरकी ओर दबाव मालूम हुआ करता है। स्तन फूले, कड़े और दर्द-भरे, मानो ठुनका होनेका लक्षण (ब्राई, मार्क, फाइटो), स्तनवृन्तके पासकी जगह फूल जाती है। बायें स्तनवृन्तके बीचमें जलन और इस तरहका दर्द मानो सलाई गड़ रही है (फाइटो), स्तन फूले, गहरे लाल और दर्द भरे,—तकलीफकी वजहसे रातमें नींद नहीं होती, स्तनमें पीब पैदा होना, उस समय भी बीच बीचमें रक्त-स्राव हुआ करता है, जब आर्त्तव स्राव नहीं होता। रमणके समय रमणीमें मिचली पैदा हो जाती है—जरायुका कर्कट रोग। गर्भ-स्रावकी आशङ्का, गर्भ-स्रावके बाद बहुत ज्यादा खूनका स्राव (बेल, ऐ-नाई, इपिक, सिङ्को, ब्लेसि-वार्सा, आस्टिलेगो)। विकृत भ्रूणका निकलना (लाई, नेट्र-कार्ब, पल्स, सैबाइ, सिकेलि)। तलपेटमें सलाई गड़नेकी तरह दर्द (कैल्केरिया-कार्ब)। बच्चेको स्तन पिलानेके समय स्तन या जरायुमें तेज दर्द। बच्चा जभी स्तन पीता है, उसी समय स्तन-वृन्तसे तेज दर्द शरीरके चारों ओर फैल जाता है (फाइटो, पीठमें चला जाता है=क्रोटोन-टिग, जरायुमें=पल्स), पीठमें भी दर्द मालूम होता है (क्रोटन-टिग) और प्रसवके बादका लोदस्राव बढ़ जाया करता है (कोलोफा, कैमो,—शरीर हिलाते ही लाल हो जाता है=इरिजिरन), बच्चा जितनी ही बार स्तन पीता है, उतनी ही बार योनिसे केवल रक्तका स्राव होता है, माता जितने ही बार शिशुको स्तन पिलाती है, उतनी ही बार दर्द हुआ करता है (प्रत्येक बार स्तन पिलानेके समय प्रसूता तकलीफसे रोने लगती है=पल्स)। बच्चा माताके दूधसे विद्वेष प्रकट करता है;और स्तन पीना नहीं चाहता। यदि बहुत भूख लगनेकी वजहसे या डरसे पीता भी है तो पीला दूध कै कर देता है। स्तनवृन्त पीछेकी ओर दबकर फुदनेकी तरह गहरा दिखाई देता है (सार्सा, चिमाफिला-ऐम्ब, नक्स-मस)। दाहिने स्तनवृन्तके नीचे ऊँची नीची जगह और उपास्थिकी तरह कर्कट या अर्बुद पैदा होता है (चिमाफिला-ऐम्बे—बायें स्तनमें कोना)। स्तनवृन्त जखमसे भरे और उनमें बहुत दर्द हुआ करता है। (फेकटर-इक्युयाई, ग्रेफ, कैमो, फाइटो)।

**श्वासयन्त्र।**—कर्कश और टूटी हुई आवाज, खासकर सवेरे ( कास्टि, मैंगे, नेट्र म्यू ), स्वरनाली कर्कश या खुरदुरी मालूम होती है ( मैगे, फेरम, फास, सिपि, साल्फिया )। तेजीसे चलने या अपने हाथसे कोई परिश्रम करने पर रोगीमें श्वासाल्पता पैदा हो जाती है और वह हाँफा करता है ( तेजीसे चलनेपर=कैल्केरियम, नेट्र-म्यू, पल्स,—हाथसे किसी तरहका परिश्रम करने पर—आर्स, लाई, नेट्र म्यू, बोवि )। श्वास रोध होनेका उपक्रम,—चित होकर सोनेपर ( लैक-केन सल्फ ), झुकनेपर ( केल्के ), दौड़नेके समय और बाद ( इग्ने ) और खाँसनेपर ( डिजिट, ड्युक्रो, फेरम, नक्स-मस, केली-नाई, हृपिक )। छातीमें दबाव मालूम होना, लम्बी साँस नहीं ले सकता ( रास )। सूखी प्रचण्ड खाँसी, स्वर-भग और वक्षमें ऐसा मालूम होना, मानो जखम हो गया है तथा कण्ठके नीचे खुजली पैदा हो जाना, खाँसी खोखली या घरघर और शरीर हिल उठता है, दिन रात श्लेषा पतला रहता है और बहुत ज्यादा बलगम निकला करता है, जमा हुआ गोंदकी तरह श्लेषाका वमन होता है ( बेल, ड्रोसेरा, हृपिक क्रियो ), कभी कभी पीबकी तरह बल-गम निकलता है ( ऐ नाइट्रिक, कार्बो वेज, ड्रोसेरा, रास, सेङ्गियु, सिपि, स्टैनम ) रातमें खाँसते खाँसते नींद खुल जाती है ( ऐकोन, आर्स, बेल, काक्स-कैक्ट, हायो, लेके, फास, सेङ्गियु सिपि, सल्फ, कास्टि, स्क्विला ), वृद्धि शरीर हिलानेपर ( बेल, ब्राई, कार्बो-वेज, फेरम, क्रियो, फास ), बलगम थोड़ा और श्लेषामें भरा ( हिपर, हृपिक )। बलगम—बहुत ज्यादा हरे रङ्गका और पीबकी तरह ( लाई, लिडम ), केवल दिनमें बलगम निकलता है, कभी कभी फीका फेन भरा रक्त निकलता है और उसका स्वाद चर्बीकी तरह मालूम होता है। कभी कभी खाँसते खाँसते बन्दूककी गोलीकी तरह जमा हुआ श्लेषाका गोला मुँहसे छिटक पड़ता है ( कक्स, ऐगार, आर्ज-नाई, मिडोरिन, लाई, फास, स्क्विला, स्टैनम, मैग-कार्ब )। सर्दी होनेपर किसी तरह भी अच्छी नहीं होती और बलगम तथा उसका पीब-मय भाव और परिमाण नहीं बदलता। दोनों फेफड़ोंमें इस तरहका दर्द होता है, मानो उनमें जखम हो गया है, वक्ष और वक्ष पार्श्वसे शरीरको भेदकर पीठ तक फैलनेवाला सुई गड़नेकी तरह दर्द ( ब्राई, केली कार्ब, फास, सिपिया )। वक्षमें गहरा और तकलीफ देने-वाला दर्द। वक्षोदक,—वक्ष गह्वरमें जल-सञ्चय। क्षयकास। बैठनेकी अवस्थामें भयानक हृदस्पन्दन और समूची देहमें टपक ( नेट्र-म्यू )। शरीर

हिलते ही या एकाएक शरीर हिलानेपर जोरसे कलेजा धड़कने लगना ( डिजिट, फेरम, नेट्र-म्यू, स्टेफाई )।

**गर्दन और पीठ** ।—गला और कर्णमूलकी गांठें सब फूली और कड़ी हो जाती हैं ( वेराई-म्यू, कार्बो-ऐन, सिस्टस, कोना, कैली-कार्ब )। सर-दर्द रोगमें गर्दनका पिछला भाग अकड़ा-सा मालूम होता है ( बेल, कुरारो, ग्लोन, ग्रैफ, इग्ने, सेंगिग्, वेरेट )। कमर पतली और दोनों पैर सुन्न मालूम होते हैं,—बड़ी तकलीफसे चल सकता है। निर्मल वायु सेवनके लिये चलने या शरीर गर्म होनेपर पीठमें जलन मालूम होती हैं। नितम्ब देशमें दर्द, शूल बेधनेकी तरह दर्द, जलन और टपक मालूम होती है। दोनों उरु-शिखर में नीचेवाले स्थानमें नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द ( केलि-कार्ब ); दोनों पृष्ठ फलकोंके बीचके स्थानोंमें और तलदेशमें फाड़नेकी तरह दर्द ( बार्बा, सोरिन )। कुछ देरतक बैठनेके बाद या सवेरे, शय्यासे उठनेके समय पीठ अकड़ी मालूम होती है ( बैठनेपर=रास, बेराई, बेल, कास्टि,—सवेरे शय्यासे उठनेके समय=कार्बो-वेज, फेरम-आयोड, ऐ-सल्फ )। कटि और उरु-शिखर प्रदेशमें ऐसा दर्द मानो चोट लग गयी है ( ऐगार, आर्नि, बार्बा, रास ), मेरुपुच्छ या पिकचचु अस्थिमें बहुत दर्द—मानो बहुत देरतक गाड़ीमें बैठा हुआ था ( बैठनेके समय=केलि-बाई, पेट्रोल )। उठनेके समय मेरुपुच्छमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द और दबानेपर भी दर्द मालूम होना। दोनों नितम्बों के मांसमें और मेरुपुच्छके सामनेवाले अंशमे अकौतेकी तरह उद्भेद ( बोविस्टा )। फोड़े निकलना।

**प्रत्यङ्ग आदि** ।—नख सब मैले, पीले ( ऐ-नाई, कोना ), टूटनेवाले ( ऐ-नाई, ऐम्ब्रा, डायस्को, ग्रैफ ) और टूटे ( ऐसिड-फ्लुओ, कास्टि, ग्रैफ, थूजा ) नखके चारों ओर जखम ( हेलिबो, नेट्र-सल्फ, सेंगिग् )। दोनों पैर बहुत क्षीण,—बहुत चेष्टा किये बिना चल नहीं सकता ( फास, साल्स, लाई )। कभी तभी दोनों पैर सुन्न हो जाते हैं ( सिपिया, सलफर ) पैर बरफकी तरह ठण्ढे ( ऐसिड-टार्ट, आर्स, डिजिट, वेरेट )। दोनों पैरोंमें बहुत दर्द और अवश। दोनों पैरोंमें ठण्ड लगते ही सर्दी हो जाती है ( कोना, फ्यूमम )। हाथ पैर, की अंगुली और बगलके भीतर [illegible] पसीना [illegible] है। पसीना बहुत बदबूदार ( सेनिक, बैरको [illegible] रोज [illegible] न होने पर भी दोनों पैरोंसे खड़ी और [illegible] है। [illegible] रुकनेके

कारण नाना प्रकारकी बीमारियां हो जाया करती हैं ( क्यूप्रम, ग्रैफ, सोरिन, थाई, फार्मिका, बेराइ-म्यू। दोनों हाथ भारी और सुन्न मालूम होते हैं। सभी प्रत्यंग विशेष कर दोनों बाहु काँपा करते हैं ( आर्जेण्ट-नाइ, क्यूप्रम, आयोड, काष्टि, ओपि, फास, स्पाइ )। बगलकी ग्रन्थियां सब फूल उठती हैं ( क्लिमेट, कोना, आयोड, केली कार्ब, लाइ, फास, फाइटो, सिपि )। कलाईके नीचेवाले स्थानपर फाड़ने की तरह दर्द। बाहु पर भार देकर रहनेपर, वह बाहु अवश हो जाता है ( बाहु उठाने या उससे कोई काम करनेके समय=पल्स )। *बाहु और हाथकी त्वचा फट जाती है। हाथसे कोई परिश्रमका काम करनेपर वे* अकड़ जाते हैं और अपने वशमें नहीं रहते। दोनों हाथोंमें बहुत पसीना हुआ करता है ( कैल्के, सिपिया )। रातमें दोनों बाहु सुन्न हो जाते हैं। अंगुली को सिकोड़नेवाली पेशीका सिकुड़ना, अंगुलीमें झुनझुनी और सुई गड़नेकी तरह दर्द,—मानो उसमें पीव पैदा हो रहा है या मानो कुनख या अंगुलबेठा होनेकी तैयारी हो रही है ( एमोन-कार्ब एन्थ्राक्सिन, ऐ-फ्लू, ऐ-नाइ, हिपर, हाइपरि=*बहुत दूरतक नीला हो जानेपर*=लेके ), अंगुलीके अगले भागमें जलन हुआ करती है।

**निम्नांग**।—निम्नाङ्ग भारी और चोट मालूम होता है। ऊरु-शिखर और उसमें फाड़ने या सुई गड़नेकी तरह दर्द। पैरपर जख्म होना और उसमें सुई गड़नेकी भाँति दर्द तथा जलन मालूम होती है। ऊरु-शिखरमें पीव पैदा हो जानेके कारण *यंत्रणा।* अत्यन्त स्नायविक रोगोंके साथ पैरका काँपना, ऊरु-शिखरसे पैरतक मानों ऐंठन हो रही है ऐसा अनुभव होना। जानुमें बहुत दर्द—मानो कसकर बाँध रखा गया है। जानुमें पीव पैदा होना, डंक मारनेकी तरह या ऐसा दर्द मानो अस्त्रसे काट रहा है, जानु फूला और दबानेपर नर्म मालूम होता है और उससे एक नासूरकी राहसे पीव निकला करता है, वह हरी आभा लिये पीला होता है। बैठनेके समय घुटनेमें खड़-कड़ाहट या झुनझुनी हुआ करती है ( ऐगार ), उसी अंगको हिलानेपर घटता है। बदबूदार पैरका पसीना ( ऐ-नाइ, बेराइ, ग्रैफा, सैनिक, सिपि ), पैरकी अंगुलियोंमें जख्म हो जाता है ( सैनिक, सिपि )। तलवेमें जलन होती है ( सैनिक, सल्फ )। तलवेमें ऐंठन होती है ( कार्बो वेज, सल्फ )। गुल्फके नीचे खुजलानेवाला और त्वचाको क्षय करनेवाला जख्म पैदा होता है। पैरकी त्वचाका बहुत क्षय होना और जलन। पैरकी अंगुलियोंमें अकौता हो

जाता है और पीव पैदा हुआ करता है ( कास्टि, ग्रैफ, लैके, मैरम-विरम )। पैरकी अंगुलीमें गड्ढे और उनमें सुई गड़नेकी तरह दर्द ( नैट्र-म्यू, टिलिया )। चढ़नेके समय निम्नाङ्ग मुड़ जाता है। दिन-रात दोनों पैर फड़का करते हैं।

**सार्वाङ्गिक।**—रोगी एकदम बेचैन चंचल रहता है। दोनों हाथ इस तरह कांपा करते हैं, कि कभी कभी रोगिनी दूधका बर्तन उठाकर पी नहीं सकती ( मार्क )। बहुत दिनोंकी वंक्षणकी आंत उतरना, हाथके नखपर सफेद बिन्दु। इस तरहका दर्द मानो मोच आ गयी है। इसका दर्द रातमें, खासकर रातके अन्तिम भागमें बढ़ता है, रोगी, क्रमि-ग्रस्त बच्चोंका। पीठपर अकसर घीमें दर्दकी तरह दर्द पैदा हो जाता है। रस-ग्रन्थियां सब फूली और कड़ी हो जाती हैं, पर अकसर दर्द नहीं होता। पर कभी कभी रोगवाली गन्थिमें बहुत खुजली पैदा हो जाती है। स्राव आदिकी गन्ध खट्टी और त्वचाकी क्षय करनेवाली होती है, लिखनेके समय हाथ कांपते हैं। बहुत कमजोरी और सुस्ती अनुभव होती है,—रोगी केवल सोया पड़ा रहता है। सवेरे नींद खुलनेके समय, उठने पर, संध्याके समय, चलनेपर, रातमें इतनी सुस्ती मालूम होती है, कि मानो मूर्च्छा आजायगी। सुखण्डी रोग, रोगिनी एकदम हड्डी-हड्डी रह जाती है और उसका शरीर तथा चेहरा मलिन और रोग बतानेवाला रहता है। ( ऐब्रोट, आयोड, वैसिलिन )। आक्षेप, एकाएक चौंक उठती है और चेहरेका भाव बिगड़ जाता है। दोनों ओठ फड़कते हैं और जीभ हिला करती है, हाथ पैर चलाती है और माथा तथा प्रत्यंग आदि फड़का करते हैं। रोगीमें गर्मीकी बहुत कमी ( आर्स, कैल्के, आस्टि, कैल्के-फास, कार्बो-ऐन, कास्टि, डाल्का, हिपर, केलि-कार्ब, मैग-फास, नक्स-वोम, सोरिन, रासटक्स )। यहांतक कि शारीरिक व्यायामके समय भी शरीरमें उत्ताप नहीं पैदा होता ( लिडम, सिपिया )। बहुत शीत कातर ( आरम, कैल्के-फास, कास्टि, हेलिबो, हिपर, केली-कार्ब, मस्कस, सोरिन, सैबाड, स्टान ), ठण्ड लगते ही सर्दी हो जाती है ( ऐको, ब्राई, कैमो, डालका, मार्क, नैट्र-आर्स, ऐ-मार्क, नक्स-वोम )। सारे शरीरमें दर्द, मानो कोई सारे शरीरपर प्रहार कर रहा है—रमणके बाद ( रमणके बाद लक्षण या बीमारीका बढ़ना—ऐगार, कैल्के, केली-कार्ब, सिपिया ) और रातमें—मानो विकृत अवस्थामें सोया था। जिस करवट सोता है, उसी पार्श्वके सभी अंगमें मालूम होता है—मानो त्वचाके नीचे जखम पैदा हो गया है ( ब्राई,

रैनान-बलुब, रास, सिपिया ), ओढ़ना उतारनेपर सर्दी मालूम होनेके साथ, बार बार प्यास लगती है और रह रहकर माथा गर्म हो जाता है ( कैल्के-फास )। रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, मानो रोगवाले अंशमें छुरी घुस रही है। गो-बीजका टीका लगवाने बाद बच्चोंको धनुष्टंकार आदि आक्षेप और लगातार फोड़े निकलना ( थूजा, वैक्सिनिन, वेरियोलिन, मैलान्ड्रिन )। श्लेष्मा-प्रधान गण्डमाला दोषयुक्त शिशु,—माथा बड़ा, ब्रह्मरन्ध्र और पश्चाद्रन्ध्र और माथेका अस्थि-फलकका जोड़ विलम्बसे भरता है, माथेमें बहुत अधिक पसीना होता है ( कैल्के-कार्ब, माथेकी अपेक्षा निम्नांशमें ), माथा हमेशा वस्त्र आदिसे गर्म रखना पड़ता है ( सेनिक ), उदर बड़ा और गुल्फ पतला क्षीण, बच्चा बहुत अधिक उम्रमें चलना सीखता है ( ऐगार, कार्बो-वेज, नेट्र-म्यू )।

**त्वचा।**—रोगीकी त्वचापर बहुत फोड़े निकला करते हैं,—सामान्य नाखून लग जाने या खरोंच लगनेपर भी उसमें पीब पैदा हो जाता है ( बोराक्स, ग्रेफ, हिप, लाई, मार्क, पेट्रोल, सोरिन, सल्फ टेरान ), जख्म सहजमेंही अच्छे नहीं होते ( मैड्ग, सार्सा )। पीबभरी फुन्सियोंकी तरह बहुत दर्द-भरे दाने निकलते हैं ( साइक्यू, क्रोटोन, सल्फ ) और क्रमसे उनमें पीब उत्पन्न हो कर एक बड़े जख्ममें परिणत हो जाते हैं, ललाटमें, सरके पिछले भागमें वक्षोस्थिमें और मेरुदण्डके पार्श्वमें इसी तरहके दाने निकला करते हैं। अकौता या दादकी तरह उद्भेद ( ग्रैफ, हिप, लाई, सल्फ, थ्रीलियैन )। फोड़े पैदा होनेका लक्षण ( आर्निका, सल्फ ), शरीरके कितनेही स्थानोंमें फोड़े निकला करते हैं और उन्हें छूनेपर डंक मारनेकी तरह दर्द हुआ करता है। जख्मोंमें डंक मारने या सुई गड़नेकी तरह दर्द और जलन हुआ करती है। उससे निकला हुआ पीब रसकी तरह रहता है और इन जख्मोंके चारो ओरके मांस ऊँचे हो उठते हैं ( आर्स, कार्बो-वेज, ग्रैफ )। शरीरमें जगह जगह खुजली पैदा हो जाती है—विशेषकर रातमें। नासूर,—खुले हुए द्वारसे बदबूदार पीब निकलता है ( कैल्के, सल्फ ), नलीके चारों ओर कड़ी सूजन और नीली आभा लिये लाली ( लैके )। फोड़े आदिमें जल्दीसे मुँह हो जाता है, पर पीब बहुत थोड़ा ही निकला करता है। त्वचाके नीचे यदि कोई पदार्थ गड़ जाता है, तो साइलिसिया उसके निकालनेमें बहुत सहायता पहुँचाता है।

**निद्रा।**—बहुत जँभाई,—भोजनके बाद ( कैली कार्ब, मैग्रे, लाई, ऐगार, नक्स मस ) और सन्ध्याके बाद ( कैल्के-फास सल्फ )। बार बार जम्हाई,

दिन भर औंघाई आती रहती है, बेचैन और छटपटी भरी नींद,—निद्रित अवस्थामें चौंक उठता है, और उसका सारा शरीर कांपा करता है, नींदमें जोर जोरसे बोलता है ( आर्नि, बेल, सिपिया ), रातके दो बजनेके समय अनिद्रा और मनमें लगातार नाना प्रकारके भाव पैदा हुआ करते हैं। गडबड, मिलेजुले सपने देखता है ; उद्वेग पैदा करनेवाले, अश्लील सपने, और वीर्यस्खलन ( ऐ-फास, डिजिटेलिन )। सपनेमें घूमना। निद्रित अवस्थामें शय्यासे उठकर इधर-उधर घूमता है और इसके बाद फिर शय्यामें जाकर सो जाता है ( केलि-ब्रोम, फास, आर्टिमि-वल )। सवेरे नींद खुलनेपर इतनी सुस्ती मालूम होती है कि रोगी शय्यासे उठ न सकनेके कारण फिर सो जाता है।

**शीत, उत्ताप और पसीना।—शीतावस्था**—प्यासका न रहना, जरा हिलते ही जाड़ा मालूम होता है ( आर्निका, नक्स )। तीसरे पहर छ बजनेके समय कम्प आरम्भ होता है, रोगीको बाध्य होकर शय्यामें आश्रय लेना पड़ता है पर शरीर बहुत देरसे गर्म होता है। रह रहकर शीतके कारण शरीर कांप उठता है और सिहरावन होकर जाड़ा पैदा हो जाता है। अँगीठी या चूल्हेके पास बैठनेपर भी जाड़ा नहीं घटता, ( फास )। रोगवाला अंश बरफकी तरह ठण्डा मालूम होता है। शीतावस्थामें राक्षसकी तरह भूख पैदा हो जाती है, मानों बहुत दिनोंसे कुछ भी न खाया हो ( शीत, पैदा होना आरम्भ होते ही=सिना, सिड्रोना )। जानु और दोनो बाहु बरफकी तरह ठण्डे और हाथके नख सब सफेद हो जाते हैं ( दोनों जानु बरफकी तरह ठण्डे= एपिस, कार्बो-वेज, इग्ने, फास ), नाक बरफकी तरह ठण्डी हो जाती है ( पोलि पोरस, टेरेक्स,—नाकका अगला भाग=सोड्रन ) और पैरोंसे लेकर घुटनेतक बरफकी तरह ठण्डा मालूम होता है। ( मिनियेन, स्ट्रैमोन ) **उत्तापावस्था,** प्यास रहती है ; और बीच बीचमें सर्दी मालूम होती है, माथा भयङ्कर गर्म और चेहरा घोर लाल रंगका दिखाई देता है ( युपेटर )। सन्ध्याके समय या बाद ज्वर आरम्भ होता है,—रातमें बहुत बढ़ जाता है ( सिना ), तीसरे प्रहर प्रकोप,—बहुत उत्ताप पैदा हो जाता है; तेज प्यास रहती है, और श्वासमें कमी मालूम होती है, रातभर भयानक ज्वर रहता है। **पसीना,** बहुत ज्यादा और सारे शरीरमें पसीना ( सिड्रोना ), या केवल माथेमें, या चेहरेपर पसीना होता है, केवल ठण्डा और बहुत सुस्त करनेवाला,

आधी रातके बाद या परिश्रमसे बढ़ता है ( सिपिया, सल्फर )। दोनों पैरो बदबूदार पसीना होता है और चलनेके समय त्वचा चय हो जाती है। पैरक पसीना रुकानेके कारण ज्ञोखारकी साइलिसिया प्रधान दवा है।

सम्बन्ध ।—प्रतिविष या दोषघ्न ।—ऐसि-फ्लू, हिपर, मर्क्यूरियस

अनुकूल-सम्बन्ध ।—( १ ) केल्के, लाई, सल्फ। ( २ ) थैल, ऐ-फ्लू हिपर, मार्क, फास, पल्स, रास, सिपिया। ( ३ ) ग्रैफ, लाई, सिना, क्रूर्न, हेऐ ऐ-नाइ।

प्रतिकूल-सम्बन्ध ।—मार्क।

वृद्धि ।—छूनेपर, केश सँवारनेके समय, दबानेपर, शरीर हिलानेपर सोनेपर, दाहिनी करवट सोनेपर, बाईं करवट सोनेपर ( सरमें चक्कर—पर यकृतकी बीमारीका घटना ), बैठे रहनेपर, आँख खोलनेपर, चलने, घरवे बाहरकी हवा लगने, ठण्डी हवामें, वस्त्र परिवर्त्तनके समय, माथा या शरीर खोलनेपर, शरीर या रोगवाला अंश धोनेपर, जलवायुके परिवर्त्तनसे, अन्धड-पानीके पहले और समय, शीतऋतुके आरम्भमें, अमावस्या या पूर्णिमाके दिन, मानसिक परिश्रमसे, बोलनेपर, भोजनके बाद दूध पीनेपर, और ठण्डा पानी पीनेपर, रातमें विशेषकर रातके अन्तिम भागमें, पैरमें सर्दी लगनेपर, किसी चीजको ओर टकटकी लगाकर देखनेपर, पैरमें पानी लगनेपर और लिखनेके समय।

उपशम ।—माथेमें कपड़ा लपेट रखनेपर और कसकर बांधनेपर ( सर-दर्द ), घरमें रहनेके समय, विश्राम या स्थिर होकर रहनेपर, गर्मीके दिनोंमें, बायीं या रोग हीन करवट सोनेपर और गर्म पानी आदि पीनेपर।

तुलनीय ।—माथेमें पसीना और माथेकी हड्डीका न मिलना—केल्केरिया। माथा गर्म रखना—सैनिक, मैग म्यूर। पैरका पसीना रुकनेकी वजहसे बीमारी—कप्रम, ग्रैफाइ। जीवन शक्ति या ज्ञानकी कमी—निडम, सिपिया। सरमें चक्कर,—पल्स। भगन्दरके साथ ही साथ वक्षकी बीमारीकी पर्याय शीलता—कैल्के-फास। विसर्प, आक्षेप या अतिसार—थूजा। सर्व अच्छा नहीं लगना—सिना, हिपर, थूजा, लैकेसि। स्तनका फोड़ा—फास, रास। सर्दीका अतिसार—पल्स। ऐडीकी कमजोरी—कास्टिकम। उपवासके समय मिचली—पल्स, लाइको। अधैर्य—कैमो, सल्फर। जीभपर केश अनुभव—

ड्स, केली-वाई ( शेषभाग )। जिद्दी बच्चा—आयोड। स्तनका जखम—सार्सा। अपर आस्वस्थताका भाव—हिपर, मार्क, ग्रेफाई। नखकी बीमारी—ऐण्टि-ड। वात—लिडम। घरके विरहसे कातर—कैप्सि, ऐसिड-फास। हाथका ायु-शूल—कैल्को। घावके बादका दाग, दर्द या मदाह—थियस इत्यादि।

**सदृश ।**—आर्निका, सिङ्कोना, हाइपिरिकम, केली-कार्ब, ऐ-म्यू, नक्स-ोम, थोपि, ऐ-फास, ऐ-नाई, रियुटा, सलफर।

**अनुपूरक ।**—थुजा, सैनिक, पल्स।

**शक्ति ।**—६ ठा दशमिकसे १००० शततमिक क्रम। डा० ह्यिुजके ातसे कर्कट रोगकी तकलीफ दूर करनेके लिये २ रा या ३ रा दशमिक विचूर्ण ाभदायक है।

**क्रियाका स्थायित्व ।**—४० से ६० दिन।

---

## सिलिका मेरिना ।

### ( SILICA MARINA )

**दूसरा नाम ।**—सिलिका मेरिटिमा, समुद्रकी बालू।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचूर्ण।

**उपयोगिता और आभास ।**—इसमें साइलिसिया और नेट्रम-म्यूर का सम्मिलित लक्षण दिखाई देता है। ग्रन्थियोंका फूलना और पीव सञ्चय होना, प्रमेह तथा प्रमेहके कारण मूत्रनलीका सङ्कोचन वगैरह लक्षणमें ३ री या ६ ठी शक्ति नित्य तीन बार प्रयोग करनेपर विशेष लाभ होता है।

जिस तरह नेट्रम-म्यूरके साथ इसका निकटस्थ रासायनिक सम्बन्ध और सादृश्य है, उसी तरह इसके लक्षणोंमें भी बहुत कुछ समानता है। साइलि-सियाकी तरह इसमें भी पीबका स्राव है। परन्तु यह स्राव साइलिसियाकी भांति पानी जैसा पतला म [illegible] रकी [illegible] और लसदार होता है।

ऐलूमिना, [illegible] यह भी कब्जियतकी एक बहुत बढ़िया दवा है। [illegible] कब्जियतमें, उनका

मलान्वका लक्षण और चरित्रगत लक्षण दोनोंपर ही विचारकर दवा चुननी पड़ती है, परन्तु जब बहुत दिनोंकी कष्ट-दायक कब्जियतके सिवा और कोई भी लक्षण नहीं दिखाई देता, वैसे स्थानपर कुछ दिनोंतक लगातार नित्य दो बारके हिसाबसे—१० ग्रेन की मात्रामें १x विचूर्ण या मूल विचूर्ण सेवन करने पर कब्जियत आराम हो जाती है और नित्य स्वाभाविक पाखाना होनेका अभ्यास हो जाता है।

निम्न शक्तिमें सिलिका मेरिना प्रयोग करनेपर दाँतका मैल ( पत्थरकी तरह ) आपसे आप छूटकर दाँत साफ हो जाता है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—ऐलूमि, सिलिका, कैम्फोरा, नेट्रम-म्यूर।

**शक्ति।**—मूल विचूर्ण और निम्न-शक्ति।

---

## सिलफियम।

## ( SILPHIUM ).

**दूसरा नाम।**—कम्पास प्लेण्ट, पाइलट वीड, पोलर प्लेण्ट।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—जरासेमें सर्दी लग जाना और बहुत ज्यादा लसदार फेन-भरा श्लेष्मा निकलनेके लक्षणोंवाला क्षय रोग, दमा, पुरानी सर्दी इत्यादि रोगमें सिलफियम २x, २ ग्रेन मात्रामें प्रति दो तीन घण्टेके अन्तरसे प्रयोग करनेपर विशेष सुफल पाया जाता है।

गला और मुँहके कैन्सर रोगमें इसका मूल अर्क प्रयोग करनेपर किसी किसी समय आशासे भी अधिक लाभ दिखाई देता है।

**सम्बन्ध-तुलनीय।**—एरालिया, कोपेवा, टेरिबिन्थ, कूबेबा, सेम्ब्।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति।

---

## सिनापिस ऐल्वा ।

### ( SINAPIS ALBA )

**दूसरा नाम ।**—ब्रेसिका-ऐल्बा, सफेद सरसों ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—सरसोंसे विचूर्ण और अरिष्ट दोनों ही आकारमें दवा तैयार होती है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—उदरामय, इसके साथ ही मलान्त्र, पाकाशय और गल्नलीमें जलन, पेट फूलना, सर-दर्द, मुँहसे लार बहना वगैरह लक्षणोंमें लाभदायक है । मुँहमें घाव, ऐसा अनुभव होना कि गलेमें कुछ अड़ा है, मानो उससे गलेका छेद रुक जायगा, डकार, गलेमें जलन और दबाव मालूम होना, कलेजेकी हड्डीके नीचे दबाव प्रभृति लक्षणमें खासकर गर्भावस्थामें ये लक्षण सब प्रकट होनेपर इसकी बढ़िया क्रिया दिखाई देती है ।

पेशाबमें दूधकी तरह सफेदी रहनेवाले क्रमि लक्षणमें ;विशेषतः सूत्र क्रमि रोगमें इसपर अवश्य खयाल रखना चाहिये ।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—सिनाविस-ऐल्बा, ऐनाकार्ड, सिपिया, बेल, टियुक्रि, सैण्टोनाइन, सिना, नेट्रम ।

**शक्ति ।**—२x—६ ।

---

## सिनैपिस नाइग्रा ।

### ( SINNAPIS NIGRA )

**प्रकार-भेद ।**—सफेद रङ्गकी सरसोंसे जो तेल तैयार होता है, उसे "सिनैपिसका अर्क" कहते हैं । पाकाशयकी बीमारी और यकृत रोगमें इसका प्रयोग होता है ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—बीजसे विचूर्ण और अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभ करता है :—आर्त्तवकी कमी , सन्यास , दमा , सर्दी , मूत्पाण्डु , लिङ्गोच्छ्वास , ताण्डव ,

कब्जियत, खांसी, अतिसार, अर्श, सर दर्द, छातीमें जलन, हिचकी, सविराम ज्वर, शोताद, चेचक रोग आदि।

**उपयोगिता और आभास।**—नाना प्रकारकी सर्दी, खांसी और तालुमूल प्रदाह वगैरह वायुमार्गकी और श्लैष्मिक झिल्लीकी बीमारीमें इसका व्यवहार हुआ करता है, विशेषकर नवजात शस्य आदिकी रेणु सूंघनेकी वजहसे सर्दी खांसीमें यह उपयोगी है। सर्दीको प्रथम अवस्थाके लक्षण आदि इसमें पूरी तरह मौजूद रहते हैं, जैसा नासारन्ध्रकी श्लैष्मिक झिल्लीका सूखापन, उत्ताप मिली और स्राव हीन—तीसरे पहर और सन्ध्याके बाद दूसरे रंध्रपर भी रोगका हमला हो सकता है ( फेरिङ्गटन )। इसके बाद ही नयी सर्दीके सब लक्षण प्रकट हो जाया करते हैं, जैसे नाकसे पानीकी तरह त्वचाको चय करनेवाला श्लेष्मा निकलना और आंसू निकलना तथा बार बार छींक, वक्षको फाड़नेवाली खांसी पैदा हो जाती है, सोनेपर घटना। तालुमूल प्रदाहमें यह अंश जला, गर्म और प्रदाहकी तरह मालूम होता है। ऊंची आवाज़के साथ घड घड खांसी आया करती है—जो बहुत दूरसे सुन पड़ती है। ( ऐलेन )।

## लक्षणावली।

**मस्तक।**—माथा भारी और जड़ता मिला मालूम होता है,—ललाटमें भवोंपर और कनपटीमें अधिक मालूम होता है, वृद्धि=सङ्कीर्ण बन्द घरमें रहने के समय और रोगके विषयमें सोचनेपर ( हेलोन, पाइपर मिथ, सेवाड, ह्वैफार्ड ), घटना=आंख बन्द करनेपर ( बेल, कैल्के, फास ) और अन्यमनस्क रहनेपर। ललाट देशमें सर दर्द,—नासादण्डके ऊपर और आंखके ऊपरी अंशमें अधिक दर्द मालूम होता है, भोजनके समय घटा मालूम होता है, पर उसके बाद ही फिर दर्द बढ़ जाता है। खोपड़ीकी त्वचामें ऐसा मालूम होता है, मानो अस्थि-फलकके साथ सट गयी है।

**आंख।**—आंखमें उत्तेजना और आंसू निकलना। चक्षुगोलकमें ऐसा मालूम होता है, मानो ऊपरसे दबाव पड़ रहा है—भोजनके बाद आंख खोलने पर। दृष्टि क्षीण और जखम भरी जैसी मालूम होती है। दबानेपर उसमें सुई गड़नेकी तरह दर्द होता है।

## सिनापिस ऐल्बा।

## ( SINAPIS ALBA )

**दूसरा नाम।**—मैसिका-ऐल्बा, सफेद सरसों।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—सरसोंसे विचर्ण और अरिष्ट दोनों ही आकारमें दवा तैयार होती है।

**उपयोगिता और आभास।**—उदरामय, इसके साथ ही मलाम्ल, पाकाशय और गलनलीमें जलन, पेट फूलना, सर-दर्द, मुँहसे लार बहना वगैरह लक्षणोंमें लाभदायक है। मुँहमें घाव, ऐसा अनुभव होना कि गलेमें कुछ अड़ा है, मानो उससे गलेका छेद रुक जायगा, डकार, गलेमें जलन और दबाव मालूम होना, कलेजेकी हड्डीके नीचे दबाव प्रभृति लक्षणमें खासकर गर्भावस्थामें ये लक्षण सब प्रकट होनेपर इसकी बढ़िया क्रिया दिखाई देती है।

पेशाबमें दूधकी तरह सफेदी रहनेवाले क्रमि लक्षणमें विशेषतः सूत्र क्रमि रोगमें इसपर अवश्य खयाल रखना चाहिये।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—सिनापिस-ऐल्बा, ऐनाकार्ड, सिपिया, बेल, टियुक्रि, सेण्टोनाइन, सिना, नैट्रम।

**शक्ति।**—३x—६।

---

## सिनैपिस नाइग्रा।

## ( SINNAPIS NIGRA ).

**प्रकार-भेद।**—सफेद रङ्गकी सरसोंसे जो तेल तैयार होता है, उसे "सिनैपिसका अर्क" कहते हैं। पाकाशयकी बीमारी और यकृत रोगमें इसका प्रयोग होता है।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—बीजसे विचूर्ण और अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभ करता है:—आर्त्तवकी कमी, सन्यास, दमा, सर्दी, मूत्रपाण्डु, लिङ्गोच्छ्वास, ताण्डव,

कब्जियत, खाँसी, अतिसार, अर्श, सर दर्द, छातीमें जलन, हिचकी, अविराम ज्वर, शीताद, चेचक रोग आदि।

**उपयोगिता और आभास**।—नाना प्रकारकी सर्दी, खाँसी और तालुमूल प्रदाह वगैरह वायुमार्गकी और श्लैष्मिक झिल्लीकी बीमारीमें इसका व्यवहार हुआ करता है, विशेषकर नवजात शस्य आदिकी रेणु सूंघनेकी वजहसे सर्दी खाँसीमें यह उपयोगी है। सर्दीकी प्रथम अवस्थाके लक्षण आदि इसमें पूरी तरह मौजूद रहते हैं, जैसा नासारंध्रकी श्लैष्मिक झिल्लीका सुखान, उत्ताप मिली और स्राव हीन—तीसरे पहर और सन्ध्याके बाद दूसरे प्रहर भी रोगका हमला हो सकता है (फैरिङ्गटन)। इसके बाद ही नयी सर्दीके सब लक्षण प्रकट हो जाया करते हैं, जैसे नाकसे पानीकी तरह त्वचा को क्षय करनेवाला श्लेष्मा निकलना और आँसू निकलना तथा बार बार छींक, चकी फाड़नेवाली खाँसी पैदा हो जाती है, सोनेपर घटना। तालुमूल दाहमें यह अंश जला, गर्म और प्रदाहकी तरह मालूम होता है। ऊँची आवाज़के साथ घड घड खाँसी आया करती है—जो बहुत दूरसे सुन पड़ती है। (ऐलेन)।

## लक्षणावली।

**मस्तक**।—माथा भारी और जड़ता मिला मालूम होता है,—ललाटमें भौंपर और कनपटीमें अधिक मालूम होता है, वृद्धि=सङ्कीर्ण बन्द घरमें रहने समय और रोगके विषयमें सोचनेपर (हेलीन, पाइपर मिथ, सैवाड, फाई), घटना=आँख बन्द करनेपर (बेल, कैल्के, फास) और अन्यमनस्क होनेपर। ललाट देशमें सर दर्द,—नासादण्डके ऊपर और आँखके ऊपरी भागमें अधिक दर्द मालूम होता है, भोजनके समय घटा मालूम होता है, पर उसके बाद ही फिर दर्द बढ जाता है। खोपडीकी त्वचामें ऐसा मालूम होता है, मानो अस्थि-फलकके साथ सट गयी है।

**आँख**।—आँखमें उत्तेजना और आँसू निकलना। चक्षुगोलकमें ऐसा मालूम होता है, मानो ऊपरसे दबाव पड रहा है—भोजनके बाद आँख खोलने पर। दृष्टि क्षीण और जखम भरी जैसी मालूम होती है। दबानेपर उसमें सुई गड़नेकी तरह दर्द होता है।

नाक।—रन्ध्रके भीतरकी झिल्ली सूखी, नीरस, गर्म और एक रन्ध्रके बाद दूसरे रन्ध्रपर पर्यायक्रमसे आक्रमण होता है (दाहिना=लाई), कभी कभी दिन भर बन्द रहती है, उससे जो श्लेष्मा निकलता है, वह पानीकी तरह, बहुत थोड़ा और त्वचाको क्षय करनेवाला होता है, उससे ऊपरी ओंठ में जखम हो जाता है, बार बार छींक आती है, साथ ही वक्षको फाड़ डालने वाली खाँसी आया करती है। करकराहट होती है और उसमें खुजली पैदा होती है, सोनेपर खाँसी घट जाती है (मैङ्ग, थूजा, इग्ने, स्क्विला, फेरम, ऐमोन-म्यू, सिपिया), आँखसे लगातार आँसूका स्राव हुआ करता है, खाद्य-कष्ट और सोने बाद, वक्षमें साँय साँय घड़घड़ वगैरह श्लेष्माकी आवाजें सुन पड़ती है और साँसमें तकलीफ मालूम होती है। तालुमूलकी नयी सर्दी तालुमूल गर्म, प्रदाहित और ऐसा मालूम होता है, कि उसमें आग छू गयी है। कभी कभी पाकस्थलीमें तेज जलन मालूम होती है। भोजनके बाद और भी बढ़ जाता है। शीताद रोगमें नाकसे रक्त-स्राव।

**मुख-विवर**।—गालमें मानो वायु प्रवेशकर बाहरकी ओर फूल गया है, ऐसा अनुभव होना। दन्तमें गर्म जलीय और शीतल वायुका स्पर्श सहन नहीं होता। मसूढ़े फूले और उनसे रक्तस्राव। जीभके बीचमें लम्बे लम्ब एक फटा दाग दिखाई देता है, बीचवाला अंश मलिन, सफेद लेप चढ़ा और क्षय हुई त्वचाकी तरह, कोई कड़ी चीज़ नहीं खा सकता। जीभमें जलन और जल जानेकी तरह मालूम होती है (सैंगिवु)। ऊपरी ओंठके ऊपर पसीना निकलना।

**पाकस्थली**।—मुखकी गन्ध प्याजकी तरह (ऐसाफिट, आर्मोरेसिया)। पाकस्थलीमें जलन आरम्भ होकर अन्ननलीकी राहसे कण्ठ और मुँह तक चली जाती है। मुख-विवर सफेद रंगके जखमसे भरा रहता है। गर्म, खट्टी, डकार आया करती है। पाकस्थलीमें ऐसा मालूम होता है, मानो कोई भारी चीज़ रखी हुई है। शूल वेदना—झुके रहनेपर पैदा हो जाती है, घटना= सीधे होकर बैठनेपर (केलि-कार्ब,—सीधे बैठनेपर बढ़ती है=सिपा)। पाकाशय और आँतोंमें जखम निकलता है (केलि-बाई, आर्जेण्ट-नाई)।

**अन्त्राशय**।—बाएँ कोखमें धीमा धीमा दर्द। नाभि प्रदेशमें ऐसा दर्द मानो भयानक मरोड़ खा रहा है (कैप्सिक, सिना, डायस्को)। उदरमें

बहुत ज्यादा आध्मान वायु सञ्चय और रह रहकर नाभि प्रदेशमें चिलक मार उठना। पाखाना होनेपर मलनालीके निचले अंशमें उत्तेजना और छेदनेकी तरह दर्द। कब्जियत,—मल कड़ा गाँठ गाँठ। पहले महीने स्वाभाविक, इसके बाद पतला पाखाना होता है। मलद्वारमें सूत्रकृमिकी वजहसे खुजली, पतला, हरी आभा लिये मलके साथ अनगिनती सूत्र कृमियाँ निकलती हैं ( सैबाड )।

**श्वासयंत्र।**—सन्ध्याके समय स्वरभंग ( फास, रियुमेक्स, सल्फ )। सन्ध्याके समय प्रबल खाँसी पैदा हो जाती है, दिनमें प्रायः रहती है। खाँसी अधिकांश स्थानोंमें सूखी ही रहती है। थक्का थक्का बलगम निकलता है। ठण्डी हवामें बढ़ जाती है, घटना=सोनेपर और क्षणिक, भोजनके बाद, हँसने पर भी खाँसी पैदा हो जाती है ( आर्जेण्ट नाई, ब्राई सिङ्को, फास, स्टैनम )। पश्चात्‌नासारंध्रसे निकला हुआ श्लेष्मा ठण्ढा मालूम होता है।

**सार्वाङ्गिक।**—उदरोर्द्ध-प्रदेशमें भयानक दर्द, रोगीको टेढ़ा कर देता है और आँखसे पानी गिरा करता है। देरसे सोकर उठनेपर देखता है, कि सारा शरीर दर्दसे भरा और अकड़ गया है। कमरमें दर्द—सोनेके समय एक दम असह्य हो उठता है।

**वृद्धि।**—दबाने, सामनेकी ओर झुकने, बैठनेपर, जलीय वायुमें, बन्द गर्म कमरेमें रहनेके समय, दर्दके विषयमें सोचनेपर, तीसरे पहर और सन्ध्याके समय।

**घटना।**—सीधे होकर बैठनेपर, रातमें सोनेपर, आँख बन्द करनेपर, पेट भर भोजन करनेपर और पढ़ने लिखनेमें मन लगानेपर।

**तुलनीय।**—जीभपर दाहकी तरह अनुभव—सैंगुइनेरिया, हँसने-पर खाँसीका बढ़ना—आर्जेण्ट-नाई, फास्फोरस। आर्त्तवकी कमी—पल्स, सल्फ। शिरामें गर्म पानी अनुभव ( खून मानो ठण्ढा हो गया )—रास।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—आर्जेण्ट-नाई, इयुफ्रे, सिना, फास, रियुम, सैंगु, स्पिजी, सैबाड, कैल्के-फास, हैलोन, पाइपर-मिथि।

**दोषघ्न।**—नक्स, रास।

**शक्ति।**—३ रे दशमिकसे ६ ठा शततमिक।

## सियम ।

## ( SIUM ).

**दूसरा नाम** ।—सियम लेटिफोलियम, वाटर पार्सनिप ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—मूलसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—धनुष्टङ्कार, आक्षेप इत्यादिकी यह उत्कृष्ट दवा है ।

**तुलनीय** ।—क्यूप्रम, सिकेलि वगैरह आक्षेपकी दवाएँ ।

**शक्ति** ।—निम्न-शक्ति ।

---

## स्कूकम चक ।

## ( SKOOKUM CHUCK )

**परिचय** ।—युक्तराज्य अमेरिकाके खनिज-पदार्थ-बहुत हृदका पानी ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—पानीसे अर्क और क्षारसे विचूर्ण तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—यह एक सोरा दोष नामक दवा है । चर्म और आवरक झिल्लीके ऊपर इसकी क्रिया विशेष दिखाई देती है । शीतपित्त, एकजिमा, बिवाई, एकजिमाके घावसे जखम करनेवाला पतला स्राव निकलना, वह स्राव लगनेपर लगी हुई जगहकी खाल उधड जाना और नया जखम उत्पन्न होना, प्रभृति लक्षणोंमें इसकी निम्न-शक्तिके भीतरी प्रयोग से और एक भाग विचूर्ण आठ भाग वैसोलिनके साथ मिलाकर मरहम लगाने पर बहुत फायदा होता है ।

इन्फलुएेञ्जा, तेज़ सर्दी, नाकसे बदबूदार सर्दीका स्राव मध्यकर्णका प्रदाह, कानसे बहुत अधिक पतला बदबूदार जखम करनेवाला स्राव लक्षणमें सुन्दर काम करता है ।

स्तनका अर्बुद, वात, पेशाबमें यूरिक एसि की अधिकता, वगैरह लक्षणोंपर उसकी क्रिया होती है ।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—नेट्रम-कार्ब, नेट्रम-मूर, ग्रेफा, मेडोरि, मिन्लिलो, वेक्सि ।

**दोषघ्न ।**—टैबाक ।

**शक्ति ।**—मूल विचूर्ण और निम्न-शक्ति ।

---

## स्लैग ।

## ( SLAG )

**परिचय ।**—लोहा गलानेकी भट्ठीके भस्मसे यह दवा विचूर्णके आकार में तैयार होती है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—मलान्त्रमें खुजली और कब्जियतके साथ होनेवाले बवासीरकी एक उत्कृष्ट दवा है ।

जानु-सन्धिके वातमें इससे लाभ होता है ।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—लाइको, कार्बो-वेज, सल्फ, ग्रेफ, सिका ।

**शक्ति ।**— निम्न-शक्ति ।

---

## सोल ।

## ( SOL )

**दूसरा नाम ।**—सूर्य किरण ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—दूधको चीनीको घनीभूत सूर्य-किरणमें रख लकड़ीको सीकसे लगातार हिलाकर यह दवा तैयार होती है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—सर-दर्द, सर्दी-गर्मी, लूपस ( मुख-मण्डलका एक तरहका जखम ) कैन्सर, पक्षाघात, मर्म प्रभृति इससे आरोग्य होते है ।

**सम्बन्ध-तुलनीय ।**—लूना, एलेक्ट्रि, मैग्नेटि नेके, नेट्रम-कार्ब ।

दोषघ्न।—ऐकोन, बेल, ग्लोन, जेल्स।

शक्ति।—निम्न-शक्ति।

---

## सोलेनिनम।

## (SOLANINUM)

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—विभिन्न सोलेनिनम (आलू) से प्रस्तुत तीक्ष्ण-रस (alkaloid) या विचूर्ण दोनो ही आकारोंमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास**।—सोलेनिनम और सोलेनियम ऐमिटिकमकी लक्षणमें कोई विशेष प्रभेद नही है। इसीलिये, ये दोनो ही दवाएँ एक साथ लिखी गयी।

श्वासयन्त्र या फेफड़ेमें पक्षाघात होकर छातीमें श्लेष्मा रुक जायगा और मृत्यु होगी इस ढगके लक्षणकी यह एक उत्कृष्ट दवा है। इस लक्षणमें इसकी तुलना ऐण्टिम-क्रूडसे होती है। बहुत सिगरेट, बीडी-तम्बाकू प्रभृति पीनेवाले तथा शराबी मनुष्योंमें तथा ब्राङ्काइटिस न्युमोनिया प्रभृति रोगोंमें यह लक्षण अधिक दिखाई देता है।

धनुष्टंकार, तलवेमें सुरसुरी मालूम होना, प्रभृति लक्षणोंमें भी इसका व्यवहार होता है।

**सम्बन्ध**।—**तुलनीय**।—सोलेनिनमकी अन्यान्य दवाएँ, बेलाडो, डालका, ऐण्टि-क्रूड।

**शक्ति**।—३x—३०।

---

## सोलेनम ऐरिबेण्टा।

## (SOLANUM ARREBENTA)

**दूसरा नाम**।—सोलेनम रिकेट।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—पत्तेसे विचूर्ण और अरिष्ट दोनों आकारमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—मस्तिष्कमें रक्त सञ्चय, आँख-मुँह का लाल होना, सरमें चक्कर वगैरह लक्षणोंमें इसका उन्माद रोगमें बेलेडोनासे तुलनाकर व्यवहार किया जा सकता है।

शीत-पित्त, फोड़ा, ग्रन्थियोंकी सूजन, वगैरह चर्मरोगके लक्षणमें भी इससे लाभ होता है।

**शक्ति।**—निम्न शक्ति।

---

## सोलेनम कैरोलिनेन्स।

## (SOLANUM CAROLINANCE)

**दूसरा नाम।**—हार्स-नेटेल।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे सग्रह किये पके फलसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—दक्षिण अमेरिकाके गृहस्थ इसे मृगी रोगकी दवाके रूपमें व्यवहार करते हैं। वे ३० से ६० बूंदकी मात्रामें इसका मूल अर्क दिनमें तीन बार व्यवहार किया करते हैं। इस दवाके कारण कभी कभी हलका उदरामय होता दिखाई देता है।

होमियोपैथोंके मतसे मृगी, आक्षेप, धनुष्टंकार, हुप-खांसी, प्रभृति रोगोंमें इसका मूल अर्क २० से ४० बूंद मात्रामें जल्दी जल्दी सेवनसे विशेष लाभ होता है।

**शक्ति।**—मूल अर्क २० से ४० बूंद मात्रामें।

---

## सोलेनम मेमोसम।

## (SOLANUM MAMMOSUM)

**दूसरा नाम।**—एपल आव सोडम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे पके फलसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास ।**—बेचैनी, चिन्ता शक्तिमें गड़बड़ी, निद्रालुता, पर सो न सकना, पूर्णिमा और ज्वारके समय एक प्रकारका सरमें चक्कर, भाठेके समय घटना, कमरके बाएँ पार्श्वमें दर्द प्रभृति लक्षणोंमें यह औषध उपकारी होता है।

**शक्ति ।**—निम्न-शक्ति ।

---

## सोलेनम नाइग्रम ।

## ( SOLANUM NIGRUM )

**दूसरा नाम ।**—ब्लैक नाइटशेड ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—धतूरा जातिके वृक्षका अरिष्ट; ताजे गाछसे अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:— अन्धापन, ताण्डव, सर दर्द, छाती में जलन, मस्तिष्कमें जल संचय, उन्माद, मस्तिष्कावरण प्रदाह, कर्ण मूल, अन्त्रावर्त्तन प्रदाह, सूतिकाक्षेप; चेचक, तोतलाना, धनुष्टङ्कार, जबड़े अटकना, सान्निपातिक ज्वर, सरमें चक्कर, जखम।

**उपयोगिता और आभास ।**—इसके अधिकांश लक्षण बेलेडोनाकी तरह है। डा० हेलका कथन है, कि उनके देशके ( अमेरिकाके ) ग्रामके भिषकगण पूर्वमें इसे स्वदेशी बेलेडोना समझकर बेलेडोनाके बदले व्यवहारकर सफलता प्राप्त करते थे। अतएव मालूम होता हैं, कि कहीं कहीं "सोलेनम नाइग्रम" से बेलेडोनाका काम निकल सकता है। नीचे लिखे कई निर्णायक लक्षणोंपर ध्यान देनेसे ऊपरी बातोंकी सत्यता प्रमाणित हो जायगी:— प्रलाप अवस्थामें सर दर्द, चमकीली आँखें, चमकीला चेहरा, दर्द आदिका एकाएक पैदा होना और एकाएक गायब हो जाना, शरीरमें जगह जगह आगके रङ्गके लाल लाल दाने और शरीरकी त्वचा जलन भरी तथा पसीनेसे तर। इसकी सूजन अत्यन्त दर्द भरी, क्रमसे बढ़नेवाली, चिकनी, कड़ी और गहरे लाल रङ्गकी दिखाई देती है। ( बेलेडोनामें आगकी तरह लाल )। नाकका अगला भाग, हाथ, हाथकी [illegible] अगली [illegible] सन्धि या गाँठोंतक

और अंगुलीके अगले भागसे मुंहतक मानो स्याही लगी हुई है, ऐसा दिखाई देता है। सर दर्दकी तकलीफ बहुत भयंकर—ऐसा मालूम होता है, मानो माथा फटा जाता है, मानो चूर हो जायगा या मानों उसमें तीर गड रहा है—बैठने बाद, शरीर हिलानेपर, थोडा भी सर हिलानेपर, आखमें रोशनी लगनेपर कानमें आवाज जानेपर और सकीर्ण बन्द घरमें रहनेपर तकलीफ बहुत बढ़ जाती है, घरके बाहरकी निर्मल हवा लगनेपर कुछ आराम मालूम होता है। सरमें चक्कर—सर हिलानेपर बढ जाता है ( बेल, सिडोरिन ), रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसकी खाट झनझन करती हुई चक्कर खा रही है। चलनेके समय बायीं ओर ढुलक पडता है। प्रलाप अवस्थामें रोगी रह रह कर चिल्ला उठता है, भागनेकी चेष्टा करता है और तोतलाकर बोलता है। आखकी पुतलीका फैलना,—ठीक बेलेडोनाकी तरह और मुंह तथा कण्ठ सूख जाता है। आक्षेप, धनुष्टङ्कार और शरीरको अकडन भी इसके लक्षणोंमें आ जाती हैं। आक्षेपके समय बच्चा इस तरह अपना हाथ फैलाता है, मानो कोई उसे खानेको दे रहा है। इसके बाद उसे बडे आग्रहसे अपने मुंहमें डालता है, मानो कुछ चबा रहा है, इस तरह दोनों जबडे चलाता है, और फिर मानो चबाना समाप्त हो जाता है, इस तरह निगलनेकी क्रियाका अनुकरण करता है। इसके द्वारा घुटने और केहुनीकी सन्धिके ऊपर और ललाटमें पपडी निकलनेवाली विचर्चिकाकी बीमारी होती है और केशोंकी जडमें बहुत खुजली होनेके साथ वह लाल हो उठती है।

## लक्षणावली।

**मन**।—मनोवृत्तियां सब स्तम्भित और एकदम बेकार हो पडती हैं, प्रलाप—रोगी भागनेकी चेष्टा करता है ( बेल, ग्लोन, हायो, नक्स-वोम, ओपि, स्ट्रैमोन ), रह रह कर लोमहर्षक चिल्लाकर कर उठता है ( एपिस, हेलिबो ), तोतलाकर बोलता है ( स्ट्रैमोन ) और आक्षेप हो जाता है (इग्न्, बेल, डिजि)। आच्छन्न भाव और अङ्गोंका फड़काना ( हायो, स्ट्रैमोन )।

**मस्तक**।—सरमें चक्कर आना,—उठकर इधर उधर घूमता है, अन्धेरा दिखाई देनेके साथ ( साइक्लो, जेल्सि ) झुकनेपर ( पल्स, काक्कि, ग्लोन, केली-कार्ब, लैकै ), और सबेरे सोकर उठनेपर ( लाई, पल्स, फास ), उपशम—निर्मल वायु लगनेपर। ऐसा मालूम होता है, कि मस्तिष्क दल दल करता है या

मानो तैर रहा है ( बेल, ह्यायो ), वृद्धि=माथा हिलानेपर (साइलि, काक्यू)। ऐसा मालूम होता है, मानो शय्या जोरसे घूम रही है ( बेन, कोना, कैक्टस, लैक-डिफ्लो )। रोगी बाईं ओर झुककर चलता है। प्रचण्ड सर दर्द,—बैठने बाद चलना आरम्भ करनेपर ( घिरिड ); घटना=घरके बाहरकी हवा सेवनके लिये चलनेके समय ( ऐ-म्यू, ऐसिट क्रूड, पल्स—वृद्धि=बेन, सिना, आइरिस ); ठीक आखके ऊपरी प्रदेशमें भयंकर यन्त्रणाकी वजहसे रोगीको बाध्य होकर आखें बन्द किये रहना पड़ता है, वृद्धि—रोशनी लगनेपर ( बेल, जेल, मिडो-रिन, नैट म्यू, सेङ्गिवु ), झुकनेपर ( बेल, ग्लोन, हेलिवो, पलस ), सवेरे दस बजनेके समय ( नैट म्यू,—११ बजनेके समय=ऐट्रोपिन,—सवेरे १० बजेतक=लैक-नैन ) और बन्द घरमें रहनेके समय ( सिपा, प्लेट, पलस, ) ऐसा मालूम होता मानो फट जायगा ( ब्राई, कौल्को नक्स, स्टिक्टा ), बैठने बाद कुछ भी देह या माथा हिलानेपर ऐसा मालूम होता है, मानो ललाट भेदकर मस्तिष्क बाहर निकल पड़ेगा। ( काफिया, लिसिन, केलि-बाई, सिपिया, लेचनैन ); ऐसा झटका मालूम होता है मानो ललाटपर किसीने आघातकर दिया। ( ऐकोन,—सरके पिछले भागमें=हेलिबो, नेजा,—मूर्द्धादेशमें=केलि )। समूचे तीसरे पहर ललाटके पीछे टपका हुआ करती है ( ऐल्यूमेन, कास्टि, लाई, साइलि )। बाईं कनपटीमें टपकका दर्द, वृद्धि=पैर फिसलने या कुछ ऊंचा नीचा पैर गिरनेपर ( बेल, ग्लोन, साइलि ) और झुकनेपर ललाटपर छोटे छोटे लाल दाने सब निकल आते हैं, उन्हें छूनेपर बहुत दर्द होता है, एक अच्छा होनेपर दूसरा निकल आता है। केशमें अंगुली घुसानेपर मस्तककी त्वचामें दर्द हुआ करता है, या माथेमें इस तरहका दर्द मालूम होता है, मानो कोई केश पकड़कर खींच रहा है। ( सिपि )।

**आँख।**— आख फैली, तर और चमकीली, आख लाल, रौशनी एक-दम सहन नहीं होती,—करकराती है, मानो उसमें धूलके कण गिर गये हों। सवेरे नींद खुलनेपर बाईं आखके ऊपरी प्रदेशमें भयंकर दर्द ( लेक-कैन ), वृद्धि—आंख हिलाने और झुकनेपर, दाहिनी भौंमें बेधनेकी तरह तेज दर्द ( एपिस, सिनेब्रियो ), पलकोंमें जलन होती है ( ऐकोन, ऐल्यू, आर्स, कैली बाई, मार्क-कोर, ऐ-नाई )। पलकोंके प्रान्त भागमें जलन ( आर्स, युफ्रे ) पलक फूल उठती है और उनमें खुजली पैदा हो जाती है, कभी कभी सट जाती है ( आर्जेण्ट-नाइ, कास्टि, कैमो, क्रियो )। आंखकी पुतली बहुत फैली और

उसमें रौशनीका ज्ञान नहीं रहता, और सब अंश भी संकुचित हो जाते हैं। दृष्टि चीण,—चमकीली सूर्यकी रौशनी या धूपमें और भी बढ़ जाती है (चमकीली, रौशनीमें बढ़ना=बेल)। दृष्टिके सामने काले विन्दु या आगकी चिनगारी उड़नेकी तरह मालूम होना।

**कान।**—बहुत भयङ्कर यन्त्रणाजनक कर्णमूल प्रदाह (बेराइ, बेल, कार्बो-वेज, सिष्टस, मार्क, पलस,), कानमें सुई गड़नेकी तरह दर्द, कानके सामने भिन्न भिन्न आवाज होनेकी तरह अनुभव होना।

**नाक।**—नाकका रङ्ग गहरा लाल (ऐल्यू, चायना, फास, सल्फ) नाकका अगला भाग काला (नासारन्ध्र, काला=कोलचि, अन्त्रिक ज्वरमें काला नासारन्ध्र=वेरेट, फेफड़ेके प्रदाह रोगमें=ऐण्टिम-टार्ट,)। बायां रन्ध्र सूखा रहता है और दाहिने रन्ध्रसे पतला पानीकी तरह पदार्थका स्राव, नाक फूली, दर्द भरी और काली।

**मुखमण्डल।**—दोनों आँखोंके चारों ओर, ऊपरी ओंठ और हाथकी अंगुलीकी त्वचा सिकुड़ी दिखाई देती है। चेहरेमें बहुत रक्तसञ्चय हो जाया करता है और चेहरा उन्मत्तता या उद्वेगका भाव धारण कर लेता है, चेहरा लाल और फूला। थका, डरा, चकित, या शराब पीनेकी तरह उन्मत्त मूर्ति। चेहरेका स्नायुशूल,—तेज दर्द, बिजलीकी लहरकी तरह तेज वेग, निचले हनुसे बायें कानकी ओर चला जाता है (दाहिने कानकी ओर जाता है=स्पाइजि, सिपिया, मेङ्गनम), दर्द एकाएक गायब हो जाया करता है, (बेल, ऐ-नाइट्रिक, आर्जेण्ट-नाई) खासकर दिनके १० बजनेके समय। दोनों ओंठ सूखे और छालोंसे भरे,—ऐसे दिखाई देते हैं, मानो जल गये हैं, जीभमें मानो आग छू गयी है। हनुस्तम्भ या दाँती लगना। जीभका पिछला अंश और ऊपरी तन्तुका कुछ अंश काला दिखाई देता है (मार्क सल्फ), तोतलाकर बोलता है।

**गलेके भीतर।**—ऐसा घाव हो जानेकी तरह मालूम होना मानो जल गया है (ऐब्सिन्थियम, एपिस, मार्क-सल्फ)। कण्ठके भीतरके दाहिने पार्श्वमें सुई गड़नेकी तरह दर्द (ऐमोन कार्ब, ग्रैफा, आयोड)। गलेमें त्वचा चय हो जानेकी तरह अनुभव होना (आर्जेण्ट-नाई, काष्टि, मार्क-कोर, नक्स, ष्टिलिञ्जि), और गाढ़ा या पतला कोई भी पदार्थ निगलनेके समय दर्द मालूम हुआ करता है (आर्जेण्ट, बैराइ-कार्ब, ष्ट्रैनम)। कण्ठमें खुजलीकी

खाँसी पैदा हो जाती है ( लैके, रियुमेक्स, लैक-कैन, नेट्र-म्यू, सिपि )। जिह्वा-मूलके दोनों पार्श्वके गह्वरमें सूखापन और ऐसा दर्द, मानो सुई गड रही है—निगलनेके समय बढ जाता है ( हिपर ), कभी कभी दर्द कर्णपटहतक फैल जाता है। बाईं गलग्रन्थि फूल उठती है ( लैके, एपिस, लैक-कैन, मार्क-बिन आयोड ) दाहिनी गलग्रन्थिमें मानो सूक्ष्म शलाका विध रही है ( आर्जेण्ट नाई, डलिकस, हिपर, ऐ-नाई )।

**पाकाशय आदि** ।—बार बार अधिक परिमाणमें पानी पीनेकी इच्छा ( ब्राई, नेट-म्यू, लैक-कैन,—बहुत देरका अन्तर देकर= ब्राई )। खाली डकार और पाकस्थलीमें जलन ( ऐमिल-नाई )। छातीमें जलन ( केल्के, कार्बो-वेज साइक्यू, क्रोक, फेरम-फास, लाई, मैग-कार्ब, नक्स-वोम, पल्स ) मिचली मालूम होना और आँखके सामने आगकी चिनगारी उडती दिखाई देना ( दृष्टिके सामने अन्धेरा छा जानेके साथ= केल्के , दृष्टि लोपके साथ =क्रोटोन-टिग ), जबतक नींद नहीं आती तबतक यही भाव रहता है। मिचली और वमनकी चेष्टा करने पर बहुत ज्यादा वमन होता है—पहले श्लेष्मा और इसके बाद नीली आभा लिये काला जलीय पदार्थ वमन हुआ करता है। वमन हुआ पदार्थ अजीर्ण खायी हुई चीज मिला या काली आभा लिये हरे रङ्गका पतला। ( दिनके ५ बजनेके समय ) पाकस्थलीमें प्रचण्ड दर्द पैदा हो जाता है और हृत्पिण्ड या बायें कन्धेतक फैल जाता है। पाकस्थलीमें [illegible] आरम्भ होकर अन्ननालीतक चली जाती है। नाभि-प्रदेशमें छेदनेके [illegible] दर्द। तीसरे पहर ऐसा मालूम होता है मानो आँते सब किसी [illegible] जा रही हैं। [illegible] फूला और [illegible] हो उठता है, ( [illegible]

और बायाँ पैर अवश। निम्नाङ्ग, विशेषकर उसकी पेशी रह रह कर लगातार काँप उठती है।

**सार्वाङ्गिक।**—आक्रम और आचिस भाव और यन्त्रणा प्रकट करने वाली रुलाई या चिल्लाना। अकड़नके समय बचा मानो कुछ खानेके लिये हाथ फैलाया करता है और इसके बाद वह हाथ मुहमें डालकर चबाता है और इसके बाद निगलनेकी क्रिया प्रकाशित करता है। सारे शरीरमें दर्द और सभी पेशियोंमें स्पर्शका सहन न होना।

**निद्रा।**—रातमें रोगीको नींद नहीं आती, लगातार वह छटपटाया करता है, नाना प्रकारकी भयकी चीजें देखता है, (आर्जेण्ट नाइ, मार्क, ओपि, यूजा, लिडम, केमो, कार्बो-ऐन, ब्राइ) और शय्या नोचा करता है। आधी रातमें रोगी सर दर्दकी वजहसे कराहा करता है और जाग उठता है। स्वप्न देखकर भीत चकित भावसे जाग उठता है, मानो वह किसी ऊंची जगहसे गिरा जाता है या उसे सांप काटनेके लिये आ रहा था।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—पर्यायक्रमसे सर्दी और उत्ताप मालूम होना, चेहरा रह रहकर गर्म हो उठता है, प्रबल ज्वरके बाद बहुत अधिक पसीना निकलता है, दिनके २ बजनेके समय प्रबल ज्वर और इसके साथ ही गलेके पिछले भागमें, कन्धेमें और निम्नाङ्गमें बहुत दर्द मालूम हुआ करता है, चेहरा लाल हो उठता है, हृदय प्रदेशमें दर्द मालूम होता है, पेट बहुत फूल उठता है और रोगी कभी कभी चिल्लाकर पेटपर हाथ रखता है। समूची देहमें जलन हुआ करती है और कभी कभी उसमें पसीना हो जाया करता है, बार बार पसीना निकलता है और बोखार छूटनेके समय रोगी पसीनेसे तर हो जाया करता है।

**वृद्धि।**—छूनेपर, शरीर हिलानेपर, माथा हिलानेपर, सबेरे १० बजनेके समय, बैठनेपर, पहली बार हिलना आरम्भ करनेपर, चलनेपर पैर फिसलनेपर, निगलनेके समय, धूपमें या सूर्यकी रोशनीमें, बन्द गर्म घरमें रहनेके समय, और सबेरे नींद खुलनेपर।

**उपशम।**—आँख बन्द करनेपर और घरके बाहरकी निर्मल हवा लगनेपर।

**तुलनीय।**—मस्तिष्क-विकारके कारण रोना—एपिस। तोतलाना—स्ट्रेमोन। सर-दर्द—नेट्रम-म्यूर। जीभमें जलन—सैंगु। गर्दनके पिछले भागमें दर्द—हेलिबो। चोट मालूम होना—नेजा।

**सदृश।**—नेल, हेलिबो, हायो, स्ट्रेमोन, एपिस, ऐ-नाईं, हिप, डलिकस, सेङ्गियु, कैप्सिकम, केली बाई, लैक-कैन, लैके, पल्सेटिला।

**शक्ति।**—२ रा दशमिकसे २०० शततमिक क्रम।

---

## सोलेनम ओलिरेसियम।

## ( SOLANUM OLIRASIUM )

**दूसरा नाम।**—जुक्कुईरियोबा।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—फूलसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—स्तनकी ग्रन्थि समूहोंकी सूजन और इसके साथ ही बहुत ज्यादा स्तनसे दूध निकलना इसका निर्देशक लक्षण है। इसके अलावा सर्दी, श्वेतप्रदर, बहुत ज्यादा नींद, पलकोंकी अ'जनी, शीत पित्त प्रभृति लक्षणोंमें इसका व्यवहार होता है।

**शक्ति।**—निम्न शक्ति।

---

## सोलेनम सियोडो-कैप्सिकम।

## ( SOLANUM PSEUDO-CAPSICUM )

**दूसरा नाम।**—सोलेनम टेरि।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—फलसे विचूर्ण या अरिष्ट दोनों आकारमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—तनपेटका दर्द, आँखकी पुतलीका फैलना, इसका निर्देशक लक्षण है।

शक्ति। निम्न शक्ति।

## सोलेनम टियुबरोसम ।
## ( SOLANUM TUBEROSUM )

**दूसरा नाम ।**—गोल आलू ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—आलूके ताजे गाछसे अरिष्ट तैयार होता है ।

• **उपयोगिता और आभास ।**—हाथ पैरकी अंगुलीकी पेशीमें दर्द, आक्षेपिक वेदना, अर्बुद, आंखकी पुतलीका प्रदाह, दाँती लगना, दृष्टि क्षीणता प्रभृति लक्षणोंमें यह लाभ करता है ।

**शक्ति ।**—निम्न-शक्ति ।

---

## सोलेनम टियुबरोसम इग्रोटैन्स ।
## ( SOLANUM TUBEROSUM AEGROTANS )

**दूसरा नाम ।**—खराब आलू ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—रोगी आलूसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—मलान्त्रका अपनी स्थानसे हटना मलद्वारमें तेज दर्द, कब्जियत, मुख और सारे शरीरमें बदबू, ओंठमें जखम और ओंठ फटना, मसूड़े से रक्तस्राव, जीभपर मोटा लेप और जखम, मुंहमें घाव, यह घाव जल्दी जल्दी बढ़ता है और गालमें बार बार जखम पैदा होते हैं, मलान्त्रमें सड़े आलूकी तरह अर्बुद, बदबू, इत्यादि लक्षणोंमें भी इस दवाका व्यवहार होता है ।

**तुलनीय ।**—नाइट्रिक एसिड, ओपियम, पोडो, पल्स, ग्रैफा ।

**शक्ति ।**—३x—३० ।

---

## सोलिडेगो।

## ( SOLIDAGO )

**दूसरा नाम।**—गोल्डन राड।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—समूचे ताजे उद्भिद या फूलसे अरिष्ट तैयार होत है। सूखे पत्ते और फूलका सत ( Infusion ) भी तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—डा० रेडिमोफरके मतसे यह एक बहुत दिनोंकी प्रचलित और उत्कृष्ट मूत्रदोष नाशक दवा है। मूत्रग्रन्थिकी किसी भी बीमारीमें इसका व्यवहार किया जा सकता है। गण्डमाला धातुग्रस्त व्यक्तिकी बीमारीमें यह अधिक लाभदायक है। मूत्रग्रन्थि-प्रदाह, मूत्रपथरी, मूत्रग्रन्थिकी बीमारीकी वजहसे वात, थोड़ा पेशाब, पेशाबमें श्वेतसार, पेशाबमें श्लेष्मा, पेशाबमें फास्फोरस, इत्यादि किसी तरहका दोष भी क्यों न हो, यह सभी दोषोंका संशोधन करता है। यक्ष्मा दोषके कारण सर्दी इत्यादिमें भी यह सुन्दर काम करता है।

**सम्बन्ध-तुलनीय।**—हाइड्राञ्जिया, सेपट्ल, सेबाल, टियुक्रियम, मेडोरि।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति।

---

## स्पर्मिनम।

## ( SPERMINUM )

आर्काइटिनम ( Orchitinum ) देखिये।

---

## स्फिंगुरस।

## ( SPHINGURUS )

**दूसरा नाम।**—स्पिगिक्स-सबस्पाइनोसम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।** ... नक ... तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—सरके केश तथा दाढ़ीके केशका झड़ जाना, जबड़ेकी सन्धिमें दर्द, तोतलाना, जबड़ेमें दर्द प्रभृति लक्षणोंमें फलप्रद है।

**शक्ति।**—निम्न-शक्ति।

---

## स्पाइजिलिया ऐन्थेलमिया।
## ( SPIGELIA ANTHELMIA )

**दूसरा नाम।**—ऐन्थेलमिया कीयाङ्किफाइला ( कृमि-नाशक रहनेकी वजहसे इसे "ऐन्थेलमिया" कहते हैं )।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—सूखे गाछसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—ग्रन्थियोंका बढ़ना, अभ्यापन, हृत्-शूल, सर्दी, कब्जियत, निस्तेज ( मानसिक ), आंखमें दर्द और स्नायुशूल, आँखकी बहुत-सी बीमारियाँ, सर दर्द, आँत उतरना, तारका प्रदाह, कर्ण-शूल, मूलाधार-मुख-शायिका-ग्रन्थिका प्रदाह, मलान्त्रका कर्कट रोग, आमवात, तोतलाना, आँख, नाककी बीमारी, डेरा देखना, कर्ण-पटहका प्रदाह, तम्बाकू खानेके कारण हृत्पिण्डका दोष, दाँतोंमें दर्द, कृमि।

**उपयोगिता और आभास।**—माथा, आँख, पलक, मुख-मण्डल, पञ्जर, अन्नाशय और हृत्पिण्डके स्नायुशूलमें यह बहुत उपयोगी है, विशेष कर यदि यह दिखाई दे कि दर्द किसी एक केन्द्रसे पैदा होकर उस केन्द्रमें चारों ओर फैल जाता है। हृत्पिण्डके अन्तर्वेष्ट और बहिर्वेष्टका प्रदाह और आँखके उपतारके प्रदाहमें भी यह लाभदायक हुआ करती है। बच्चा तथा अन्य किसी मनुष्यमें कृमिका लक्षण मौजूद रहनेपर या वास्तवमें कृमि न रहनेपर भी वे लक्षण यदि दिखाई दे, तथा कृमिके कारण हृत्पिण्ड आदि यन्त्रके रोगोंमें भी इससे विशेष लाभ हुआ करता है। डा० क्लार्क कहते हैं कि तम्बाकू आदि नशीले पदार्थ सेवनकी वजहसे या उसी कारणसे बढ़े हुए हृत्पिण्डकी बीमारीकी "स्पाइजिलिया" एक प्रधान दवा है। इसके कई निर्णायक लक्षण नीचे लिखे जाते हैं —( १ ) इसका दर्द किसी एक जगह पैदा होकर उस केन्द्रसे शरीरमें चारों ओर फैल जाता है। ( २ ) रोगीकी देहमें स्पर्श बिल्कुल सहन न

होना। पीठमें ठण्ड मालूम होती है, जरा भी शरीर हिलनेपर लक्षण आदि बढ़ जाया करते हैं। ( ३ ) आल्पीन, सुई आदि नोकीली चीजोंसे रोगी बहुत डरता है। ( ४ ) किसी एक इन्द्रियमें बहुत विशेष तेजी,—रोगीको अपनी कण्ठ-ध्वनि शङ्खकी आवाजकी तरह मालूम होती है और सरमें दर्द पैदा कर देती है। ( ५ ) हृत्पिण्डके वातके कारण बीमारियाँ, हृत्पिण्डके सिकुड़नेके समय उसमें सोयी हुई बिल्लीके कण्ठसे निकली हुई ध्वनिकी तरह फड़ फड़ आवाज आती है। धमनीका फैलना। ( ६ ) स्नायविक सर-दर्द,—बँधे समय का अन्तर देकर पैदा होता है और माथेके ऊपरसे होता हुआ बायी आँखकी पलकके ऊपरी भागमें जाकर ठहरता है, दर्द तेज और टपककी तरह। सर दर्द, सूर्योदयके समय आरम्भ, दोपहरके समय बहुत बढ़ना और इसके बाद घटकर सूर्यास्त होनेपर निवृत्त हो जाना। ( ७ ) चक्षुगोलक हिलानेपर ऐसा मालूम होता है, मानो वह इतना बढ़ा है, कि चक्षुद्वारमें उसे जगह नहीं मिलती। ( ८ ) स्नायु-मण्डलका स्नायुशूल—निर्दिष्ट समयका अन्तर देकर पैदा हो जाता है, बाईं ओरका—अर्थात बायाँ चक्षुगह्वर, बाईं आँख, बाईं गण्डास्थि और दाँतपर इसका प्रकोप होता है, सर दर्दकी तरह ही यह भी सूर्योदयसे सूर्यास्ततक रहता है, दर्द फाड़नेकी तरह और जलन करनेवाला, गण्डस्थल लाल हो जाता है, अंधड़ पानीके दिनोंमें और चाय पीनेपर बढ़ जाता है। ( ९ ) तम्बाकू खानेकी वजहसे दाँतमें दर्द। ( १० ) नाकके पिछले छेदसे बहुत-सा बदबूदार श्लेष्मा गलेमें गिरनेके कारण रातमें गला रुक जाना चाहता है। ( ११ ) छुरी बेधनेकी तरह दर्द चक्षुगोलकको भेदकर माथेके अन्तरतम प्रदेशमें चला जाता है। ( १२ ) श्वासकृच्छ्र—रोगी केवल दाहिनी करवट या ऊँचे तकियेपर माथा रखकर सोनेको बाध्य होता है। ( १३ ) वक्षमें दर्द,- नोकीली सलाई या सुई गड़नेकी तरह दर्द,—नाड़ीकी गतिके तालमें दर्द अनुभव होता है। ( १४ ) हृद्स्पन्दन,—सवेरे, बैठने बाद या शय्यासे उठनेके समय ... दूसरा ... देख सकता है और सुन सकता है ... —प ... बार बार उच्चारण किये बिना ... नहीं ... अन्वाशयिक रोग या क्रमि लक्षणकी ... ) ... है कि ... गिनती ( १७ ) ... पानेका

## लक्षणावली।

**मन**।—इस तरह बैठा रहता है, मानो न जाने कितनी चिन्तामें पड़ा है ( आर्नि, कैप्स, कार्लस-बेड, काष्ट्, नेट्र-म्यू, ओपि, फास, सल्फ )। टकटकी लगाकर देखा करता है ( रैनान )। आलपीन, सुई वगैरह नोकीले यन्त्रोंसे भय ( रोगिनी हमेशा सुई, आलपीन आदि खोजा करती है और डरा करती है, कि कहीं गड़ न जाये=स्पाइजिलिया )। क्षीण स्मृति, मानसिक परिश्रमसे अनिच्छा, हमेशा यही चिन्ता कि न जाने भविष्यमें क्या होगा ( ब्राई, कैल्के, चिनिन-सल्फ, साइक्यू, फास )। सामान्य कारणसे ही क्रोधित हो जाती है ( नक्स-वोम, सिना, कोम्नो, साइक्लै, नेट्र-म्यू, पेट्रोल, सिपिया )। विषण्ण, आत्महत्या करनेकी इच्छावाला चित्त ( अरम म्यू, लैके, सोरिन, रियुमेक्स )।

**मस्तक**।—सरमें चक्कर,—ऐसा मालूम होता है, मानो गिर जायगा ( ऐकोन, बेल, ग्लोनो, फ़िलैन, पल्स, रैनान, रास, साइलि, सल्फ़िया, टेरिब ), सोये रहनेपर अच्छा रहता है ( आर्नि, थिना, चायना ), वृद्धि—सवेरे उठनेके समय ( बेल, ब्राई, लाई, नेट-म्यू, फास, पल्स, रास )। ज्ञान नष्ट कर देने वाला सर दर्दके साथ ( एपिस, बेल, कैल्के, नक्स वोम, फास, साइलि ), नीचे देखनेपर ( फास, सल्फ, केल्मिया ) या आंख या नजर घुमानेपर मिचलीके साथ। सर-दर्द,—स्नायविक दर्द, निर्दिष्ट समयका अन्तर देकर पैदा हो जाता है, दर्द सवेरे मस्तिष्ककी जड़से आरम्भ होकर मूर्द्धादेश पारकर बाई आंखमें, चक्षुगह्वर और कनपटीमें ठहरता है ( दाहिने=सेङ्गिनु, साइलि, प्रचण्ड टपक या धक धक करनेवाला दर्द ( सर-दर्द ), सूर्योदयसे आरम्भ, मध्यान्हमें बहुत बढ़ना और उसके बादसे लगातार घटकर सूर्यास्तके समय घट जाता है ( नेट-म्यू, सैङ्गिनु, टैबाक )। स्थिर दृष्टिके साथ रह रहकर ललाटमें फाड़नेकी तरह दर्द ( मार्क, बार्बा, कैमो, लैके )। स्नायविक सर दर्द,—वृद्धि =सोचनेपर ( ऐ-फास, अरम, कैल्के, कैल्के-फास, ग्लोन, लाई, पल्स, साइलि ), शब्दसे ( बेल, थिरिड, इग्ने, लैक-कैन लैक-डिफ्लो, साइलि ) या किसी तरह शरीर हिलानेपर ( ऐ-नाई, बेल, कोना, ग्लोन ) प्रकोपके समय रोगीका चेहरा म्लान हो जाता है ( लैके, बेरेट, सिपिया, स्ट्रैमोन ), उसमें उद्वेग जनक हृद्‌स्पन्दन हुआ करता है ( इग्ने, साइक्लै ), कभी कभी मिचली और वमन भी हुआ करता है। समूचा माथा जड़तासे भरा, और ललाटके भीतर

ऐसा मालूम होता है, मानो भीतरसे ठेल रहा है। ललाटके शङ्ख देश अर्थात सबसे ऊँचे स्थानमें टपककी तरह सुई गड़ने जैसा दर्द। माथेके बांएँ पार्श्वमें और बाईं आँखके भीतरसे बाहरकी ओर सुई गड़नेकी तरह दर्द। दबानेकी तरह सर दर्द, दाहिनी कनपटीमें ही ज्यादा प्रकोप हुआ करता है (बेल, कैमो, चेलिडो), वृद्धि=थोड़ा भी शरीर हिलानेपर या आवाजसे। घटना=स्थिर रहनेपर, (ऐसिड-टार्ट, ड्युपेट, पार्फील—माथा नीचाकर सोनेपर घटना=आर्निका) और ठण्डे पानीसे माथा धोनेपर (ऐसेरम, साइक्लो, फास, कैल्के-फास), मूर्द्धादेशके भीतरसे बाहरकी ओर सुई गड़नेकी तरह दर्द, वृद्धि=छूनेपर (ऐकोन, बेल, चायना, इग्ने, कैली-कार्ब, कैलमीया, मार्क,-मेजेर) और पानीसे धोनेपर (ऐमोन-कार्ब, ऐसिड-क्रूड, कैल्के, रास, नक्स-मस, सिपि), पर धोनेके समय आराम मालूम होता है, (ठण्डा पानी प्रयोग करनेपर बढ़ना॥ सिनियेन)। रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसका माथा फटकर दो टुकड़े हो जायगा (बेल, ब्राई, कैल्के, चायना, ग्लोन, नैट-म्यू, सोलेनम-नाई)। मुँह फाड़नेपर माथेमें दर्द अनुभव होता है। (फैगोपाई), उपमस्तिष्क और गलेमें अत्यन्त दर्द मालूम होता है (फैगोपाई), गर्दनका अकड़ना, झुकनेपर सरमें दर्द पैदा हो जाता है,—मानो एक बन्धनसे माथा बँधा हुआ है (ऐ-कार्बोल ऐ-नाई, जेल्स, सल्फ)। मस्तिष्कमें कम्पन मालूम होना। बढ़ना—सर हिलाने पर (आर्नि, काक्यु) या जोरसे पैर रखनेपर (लाई, बेल, नक्स-मस, रास, लिडम)। कनपटी और ललाटमें फाड़नेकी तरह दर्द,—दर्द आँखतक फैल जाता है, वृद्धि—शरीर हिलानेपर खासकर चलनेके समय पैर फिसलनेपर। खाँसनेपर या जोरसे बोलनेपर ऐसा मालूम होता है, कि माथा दो हो जायगा (ब्राई, कैप्स, इग्ने, नैट-म्यू, सल्फ)। दबावकी तरह सर दर्द, दाहिनी कनपटी में और आँखतक उसका प्रकोप मालूम होता है। बढ़ना=शरीर हिलाने या पाखाना जानेके समय वेग देनेपर (लाई, पल्स)। माथेमें खींचनका भाव, वह मानो माथेमें कसकर आँटा हुआ है, ऐसा ही अनुभव होना (आर्जेण्ट-नाई, कास्टि, केलीब्रोम) शिरमें स्पर्श सहन न होना,—छूनेपर दर्द मालूम होता है (साइलि, सिनेब, सिङ्कोना, काफि, लैके, पेरिस, रास)। ऐसा मालूम होता है, मानो माथा बहुत बड़ा हो गया है।

**आँख।**—चक्षु गोलकमें दबानेकी तरह असह्य दर्द, समूची देह घुमाये बिना आँख घुमा नहीं सकता, वृद्धि=आँख हिलानेपर, विशेष कर

पैर फिसलनेके कारण शरीर हिलनेपर ( आंख घुमानेपर उसमें दर्द होता है = क्रोटन-टिग, केल्मी ),—आंख घुमानेपर सर घूम जाता है। दोनो चक्षु गोलक चक्षु-गह्वरको अपेक्षा बड़े होते हैं। मानो चक्षु-गह्वरमें उन्हें जगह नहीं मिलती ( ऐकोन, कोमोक्लोड, पेरिस ), छूनेपर दर्द होता है। मानो माथा एक बन्धनसे बँधा हुआ है ( ऐसिड, कार्बोन, केक्टस, सल्फ ) । ऐसा अनुभव होना कि पलकोंपर परका चूर गिरा हुआ है, रगड़नेपर और भी बढ़ जाता है। दूर दृष्टि—( आर्जेण्ट-नाई, हायो, निलि-टाई )। रोशनीका सहन न होना,—दिनमान पर रोशनीका छूना सहन नहीं होता ( मार्क, नेट्र म्यू )। ऐसा तेज दर्द मानो छुरी मारी जा रही है, चक्षु गोलकको भेदकर पश्चाद्-मस्तिष्कमें चला जाता है ( पूनस, रासटक्स, ऐक्टिया स्पाई, ऐसाफिट ) या चक्षुगोलकसे चारों ओर फैल जाता है। ठण्डी जलीय हवा लगनेके कारण बढ़ना = आंख हिलानेपर और रातमें ( मार्क, पूनस, सिफिलिन )। आंखके सफेद अंशमें नीला घेरा निकल आता है और उपतारका बदरङ्ग हो जाता है। वातकी वजहसे आंखोंका प्रदाह ( ऐकोन, ऐण्टि टार्ट, ब्राई, केल्के, कोचलिया फाइटो, रास, सिपिया ),—बराबर आंसू निकला करता है। दर्द रहता भी है और नहीं भी रहता है। कृमिकी वजहसे तिर्यक दृष्टि ( सिना, साइक्लो, नेट-फास ), ऊपरकी दोनों पलकें कड़ी और हिलायी नहीं जाती ( ऐनाई, ऐकोन, मिडोरिन, फाइटो, सिलि, थूजा ) और आंखमें छुरी मारनेकी तरह दर्द। पलकें प्रदाहित और जखम भरी। कभी कभी पैदा होनेवाला पलकोंका फड़कना ( ऐगार, फाइजस, रियुम )।

**कान** ।—स्नायुशूल और सर दर्दके रोगमें रोगी जोरकी आवाज सहन नहीं कर सकता। कानमें मानो दूरसे आयी हुई नाना प्रकारकी ध्वनि घुस रही है ( सिना, आर्जेण्ट-नाई, कोका )। मानो कर्णरन्ध्र अनग भावसे कुछ रुक गया है, या उसके सामने कुहरेका एक पर्दा पड़ा है। कर्णशूल,—दबानेकी तरह दर्द,—मानो कानमें एक खील घुस गयी है। कानमें ऐसा मालूम होता है, मानो कुछ फड़फड़ कर रहा है ( मेग-म्यू, प्लेट, पल्स )। दाहिने कानका बाहरी भाग खुजलीसे भरा ( साइलि, सल्फ, कैल्के-फास )। कभी कभी पैदा होनेवाला बहरापन, मानों श्रवण पथ रुक गया है।

**नाक** ।—नाककी पिछली छेदसे बहुत ज्यादा बदबूदार श्लेष्मा गिरकर रातमें गला रुका जाना चाहता है ( कास्टि हाइड्रेस्ट, लैके, मार्क-प्रोट ), निकले

हुए श्लेष्माका रङ्ग कभी सफेद और कभी पीला हुआ करता है। नाकके पिछले भागमें मानो केश रहनेकी वजहसे या ऐसी सुरसुरी मालूम होती है मानो हवा लग रही है। नाकसे पतली सर्दीका स्राव होनेपर शरीरमें सूखा उत्ताप और ज्वरभाव अनुभव होता है, पर प्यास नहीं रहती, आखमें पानी भर आता है, सरमें दर्द होता है, स्वर बदल जाता है, और हृद्‌पिण्ड प्रदेशमें बेचैनी मालूम होती है। नाकमें दादकी तरह दाने निकलते हैं और उनकी त्वचा क्षय हो जानेकी तरह अनुभव होती है।

**मुखमण्डल ।**—चेहरा फूला और बिगड़ा, विशेष कर नींद खुलने बाद, या मलिन और बीमारी बतानेवाला। दोनों आँखें पीली रेखासे घिरी, लाल और पसीनेसे तर। चेहरेका स्नायुशूल या मुख-शूल रोग अधिकांश स्थानमें बायें पार्श्वमें पैदा होता है (बेलिडो, डाल्का, ग्लोन, लोबेल-इन, फास) आख, गण्डास्थि और दांतमें उखाड़ने, शूल वेधने और जलन करनेवाला दर्द, दर्द कभी कभी पैदा होता है, सूर्योदयसे सूर्यास्ततक रहा करता है और दोपहरमें बढ़कर चरम सीमापर पहुँच जाता है, गाल लाल हो जाते हैं, ठण्डे, बर्षातके दिनमें और चाय पीनेकी वजहसे, वृद्धि—हिलनेसे या आवाजसे। आसू बहना, पलकोंका शूल और हृद्‌स्पन्दनके साथ, रोगवाले अंशपर चिकनी सूजन। दोनों ओंठ सूखे, मलिन और फटे। हनुशूल,—दर्द निचले हनुसे नाक, बगल, चेहरा और गर्दनमें फैल जाया करता है, हिलानेपर बढ़ता है। चबानेके समय निचले जबड़ेमें ऐसा दर्द मानो अपनी जगहसे उखड़ जायगा।

**मुख-विवर ।**—दांतमें दर्द,—टपक और उखाड़नेकी तरह; वृद्धि= ठण्डे पानीसे (ऐण्टि-क्रूड, ग्रेफ, स्टैफ, सल्फ), घटना—सोनेपर (ब्राई, मार्क)। सन्ध्याके समय, बहुत तम्बाकूका सेवन करनेपर दांतका दर्द पैदा हो जाता है (कैमो, इग्ने)। दन्तशूल,—क्षय हुए दांतमें टपक जैसा दर्द, ऐसा दर्द मानो भीतरसे बाहर ढकेल रहा है, घटना=भोजनके समय (बेल, कैमो, सिकेलि, काफि, प्लेण्टेगो, फास), बढ़ना—भोजनके बाद (ऐण्टि-क्रूड, बेल, ग्रेफ), ठण्डी हवा तथा पानी लगनेपर और दांतमें दर्दकी बात याद आनेपर (बेराई, नक्स, थूजा), रातमें इतनी तकलीफ होती है कि रोगी शय्यासे उठ बैठता है (ग्लोन, मैग-कार्ब, कैमो, मार्क, सोरिन, पल्स, रास, रोडो, स्टैफ सल्फ)। दोनों दन्तपङ्क्तियोंमें रह रहकर चिलक मार उठता है—विशेषकर क्षय हुए दांतमें, क्षय हुए दांतके स्नायुमें क्षण-भरके लिये पैदा होनेवाला चिलक

मारनेकी तरह दर्द, तम्बाकू सेवन करनेपर घट जाता है (डायाडेमा, मार्कं, नेट्र-कार्ब, नेट-सल्फ)। जीभ फटी (एलैन, बेप्टि, हायो, रास) और उसमें ऐसा मालूम होता है, कि खाल उधड़ जायगी। मुँहका स्वाद सड़े पानीकी तरह। जीभके दाहिने पार्श्वमें सुई गड़नेकी तरह दर्द (ड्रोसेरा)—हिलने पर बढ़ जाता है (जीभके अगले भागमें=ड्रोसेरा)। मुँहकी गन्ध सड़ी (कैमो, कार्बो-वे, कैलि-फास, लैके, प्लम्ब, मार्क, स्टेनम)। सवेरे नींद खुलने बाद मुख-विवर सूखा मालूम होता है और उसमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द अनुभव हुआ करता है (सवेरे नींद खुलनेपर मुख-विवर सूखा मालूम होता है=ऐमोनियैक, पेरिस, पोडो)। मुख-विवर सूखा मालम होता है और मुँह बन्द करनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो उसमें आलपीन गड़ रही है (एरम-मैक्यु), साथ ही उसमें जमे गोंदकी तरह और ओकाई पैदा करनेवाली लार भरी रहती है। मुँह और गलेमें श्लेष्मा सञ्चित हुआ करता है,—कभी सफेद, कभी पीले रङ्गका।

**गलेके भीतर।**—जिह्वामूल-पार्श्वके दोनों गह्वरोंसे दिन भर श्लेष्मा निकला करता है, यह श्लेष्मा अधिकांश ही नाकके पिछले छेदसे आता है। ऐसा मालूम होता है, कि पाकाशयसे एक आँशिक तरल पदार्थ या क्रमि चढ़ कर गलेमें आ रही है (मानो गलेमें केशका टुकड़ा अड़ा है=कार्बोन सल्फ,—मानो सूतका टुकड़ा कसा है=सेबाड, वेलि)।

**पाकस्थली।**—उदरोर्द्ध-प्रदेशमें दबाव मालूम होना,—मानो उसमें कोई कड़ा गोला है (फाम, रियुमेक्स)। उदरोर्द्ध प्रदेशमें मोटी सलाई गड़ने की तरह दर्द (ऐ-नाई, कार्बो-वेज, कास्टि, कैलि-कार्ब, फास),—साँस लेनेपर बढ़ता है, वक्षमें दबाव मालूम होनेके साथ। तम्बाकूका धूआँ अच्छा नहीं लगता। मिचली और प्यासके साथ राक्षसी भूख। प्रबल प्यासके साथ भूख न रहना। सवेरे कुछ खानेके पहले मिचली पैदा हो जाती है और ऐसा मालूम होता है, मानो पाकाशयसे कुछ गलेमें चढ़ रहा है। घटना=भोजन के बाद, रोगीका चेहरा दर्द-भरा और मलिन। उदरोर्द्ध-प्रदेशमें वस्त्र आदि कसकर नहीं पहन सकता, तकलीफ मालूम होती है।

**अंत्राशय।**—(क्रमि लक्षण) पेट सट जाता है—इसके साथ ही उद्वेग और श्वासमें कष्ट। उदरमें तेज़ सलाई गड़नेकी तरह दर्द (ब्राई, कोनचि

साइक्लोम, कैली-कार्ब )। ऐसा दर्द मानो उदर फट जायगा—विशेषकर संध्याके समय कोमल पाखाना होनेके पहले ( आर्स ), पाखाना होनेके बाद कुछ घटता है। बायीं कोखमें उदर वक्ष-व्यवधायक पेशीके पास श्वास रोकनेवाला सुई गड़नेकी तरह दर्द। अन्त्रशूल,—नख गड़नेकी तरह दर्द और नाभि-प्रदेशमें क्रमिकी वजहसे अस्त्र वेधनेकी तरह दर्द, सिहरावन, पतले दस्त और बहुत ज्यादा पेशाब। बदबूदार आधान वायु निकलना।

**मलान्त्र और मल।**—मलान्त्र और मल-मार्गमें खुजली और ऐसा अनुभव होना मानो कीड़े रेंग रहे हैं ( इग्ने, इण्डिगो, सल्फ, बैराई, आर्टिका-इयु, फेरम, मार्क, सिपि, सैबा, टियुक्रि )। मलाशयसे थक्का थक्का केंचुएकी तरह क्रमि और सूत्र-क्रमि निकलती है ( ऐसेरम, ऐरिस्लप-टि, कैल्के, सिना, आर्टिका-इयु, नेट्र-मूर, सेबाड, चेलिडो, फेरम, नेट्र-फास, कैली-म्यू, कैल्के-फास, फेरम-फास )। मल—कूथनके साथ आम भरा मल निकलता है। किसी किसी समय केवल आँव निकलती है। कभी कभी असंख्य क्रमिके साथ थक्का थक्का मल निकलता है, कभी कभी आमसे लिपटा भेड़के रोएँकी तरह बहुत कड़ा मल निकलता है। विटप देशमें मानो नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द मालूम होना। अंगूठीकी आकृतिके स्थूलान्त्र या मलाशयमें कर्कटका अर्बुद ( ऐसिड-नाइ, ऐल्यूमेन )—असह्य तकलीफ ( एच. सी. एलेन )।

**पेशाब।**—मूत्रनलीके सामनेवाले अंशमें जलनके साथ अनजानमें बूंद बूंद पेशाब निकलता है। मूत्रनलीसे मूत्राशय मुख-शायिका ग्रन्थिका रस निकलता है ( किमाफिला ऐम्बे, ऐग्नस, ऐ-फास, सेलिन, सिपिया, साइलि, स्टेफि, थूजा )।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—अत्यन्त कामोद्दीपक चिन्ताके साथ लिङ्गमें कड़ापन आया करता है, पर रमणकी आकांक्षा नहीं रहती। दाहिने अण्ड-कोष और शिश्नमें सुई गड़नेकी तरह अनुभव होना और खुजली। लिङ्ग-मुण्ड की एक पार्श्वकी सूजन।

**श्वासयंत्र।**—स्वर-भङ्गके साथ नाकमें सर्दी, नाकसे लगातार [illegible] निकला करता है। आँख चढी, सरमें तेज दर्द और रुलाई, —[illegible] मिली —खाँसी, सूखी, प्रबल—इसके साथ ही क्रमिका लक्षण,

कष्ट मालूम होता है—विशेषकर सामनेकी ओर झुकनेपर ( आर्स, केली बाई, केलि कार्ब, स्पिञ्जिया )। सूखी खुसखुसी खाँसीकी वजहसे वक्षमें जख्म हो जानेकी तरह दर्द मालूम होता है। श्वासाल्पता—विशेषकर बोलनेपर ( अधिक बकनेपर=सल्फ ),—दोनों गाल तथा ओंठ लाल हो उठते हैं। शय्यामें शरीर हिलानेके समय या बाहु ऊँचा उठानेके समय श्वासकष्ट और श्वास रुकनेका भाव पैदा हो जाता है ( दोनों बाहु शरीरके जितने ही पास लाये जाते हैं, उतना ही श्वास कष्ट बढ़ता है=सोरिन ), रोगीको दाहिनी करवट या ऊँचे तकियेपर माथा रखकर बाध्य होकर सोना पड़ता है ( सिह्लो, केलि-नाई, स्पिञ्जिया )। उद्वेग और श्वास-कष्टके साथ वक्षमें कसावटका भाव,—वक्ष मानो जकड़ गया है। वक्षमें सुई गड़नेकी तरह दर्द ( ऐकोन, ब्राई, केली-कार्ब, नेट्र-म्यूर, रेनान-बल्बो, स्किला ), वृद्धि=शरीर हिलाते ही ( ब्राई, कैल्के, रेनान-बल्ब ) या श्वास-प्रश्वाससे ( बोर, ब्राई, केली-कार्ब, सिपि, स्क्विल, स्टेनम )। वक्षमें ऐसा दर्द मालूम होता है, मानो कुछ टूट गया ( कोलचि, नक्स-वोम, रूस )। वक्षोदक रोगमें रोगी केवल दाहिनी करवट और माथा ऊँचा रखकर सो सकता है। बायें स्तनके नीचे छेदने और उखाड़नेकी तरह दर्द,—दर्द शरीरको भेदकर बायें पृष्ठ-फलक और बायें बाहुके ऊपरी भागतक चला जाता है ( ऐकोन, ब्रोम, विनोपोड-ग्लोकाई, कोलचि, नेट्र-सल्फ ), वृद्धि=गहरे श्वास-प्रश्वासके समय ( ब्राई, केली कार्ब, नेट्र-म्यूर,—पृष्ठ-फलकमें सुई गड़नेकी तरह दर्द=ब्राई, फेरम, हिप, सल्फ, फाइटो, साइलि, मार्क )। हृदपिण्डके ऊपरी भागमें बेधनेकी तरह दर्द, हृदपिण्डकी लहरकी तरह गति,—पर नाड़ीकी गति सम नहीं रहती। नाड़ीकी गतिके लयमें वक्षमें सुई गड़नेकी तरह दर्द, वृद्धि=शरीर हिलानेपर, शीतल जलीय वायु लगनेपर। भयङ्कर हृदस्पन्दन दिखाई देता है और सुन भी पड़ता है ( सुन पड़ता है=आर्स, कार्बो-वेज, केल्मि, स्टैफ, सल्फ, वेरेट ), वृद्धि=शरीर हिलाते ही ( डिजि, फेरम, नेट-म्यूर, स्टैफ, आर्स, केल्के, ग्रेफा आयोड, केली-कार्ब ), झुककर बैठनेपर ( ऐङ्गस्टियु, डिजि, रास ), प्रबल ज्वरके समय ( कैल्के, वाक्यु, इग्ने, फेरम ), सुई गड़नेकी तरह दर्दके साथ ( आइरिस, सिपि, केली-कार्ब ), सवेरे उठकर बैठनेपर ( टहलनेपर अच्छा रहता है=मैग म्यू ), दीर्घश्वास ग्रहण करनेपर ( केक्टस, केल्मिया ), या श्वास रोक रखनेपर और क्रमि रहनेपर ( सिना )। स्नायविक हृदस्पन्दन,—नाड़ी सविराम

हो जाती है। हृत्पिण्डके सिकुड़नेके समय उसके शिखर देशमें सों सों सोयी हुई बिल्लीके कण्ठ-स्वरकी तरह सुन पड़ता है ( केक्टस )। हृत्पि मानो काँप रहा है ऐसा अनुभव होना ( आर्स, क्यूप्रम, रास )।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—मेरुदण्डमें ऐसा दर्द होता है, मानो चोट लगी यहाँतक कि स्थिर होकर रहनेपर भी दर्द मालूम होता है ( सेबाड, रियुटा ग्रीवाकी ग्रन्थियोंमें दर्द, सूजन और कड़ापन आ जाता है ( आयोड, साइलि, कौ लेपिस-ऐल्बस )। ग्रीवा पृष्ठमें दर्द,—बढ़ना = स्थिर होकर रहनेपर; घटना अं हिलानेपर ( रास )। पीठमें नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द। कभी कभी श्व लेनेके समय भी ऐसा ही मालूम होता है ( सोरिनम )। ऊपरी अङ्गोंका काँप ( आर्जेण्ट-नाई, नक्स, प्लम्ब )। प्रत्यंग और सन्धिमें कभी कभी स्पन्दन माल होता है ( ब्राई, लिडम )। चलनेके समय प्रत्यङ्ग आदि ( दोनों पैर ) पर अधि मालूम होता है। बाहु और अग्रबाहुकी पेशीका स्पन्दन। हाथका रङ्ग सफेद

**सार्वाङ्गिक।**—प्रचण्ड स्नायुशूल—प्रकोप होनेपर रोगवाले अं स्पर्श सहन नहीं होता—इतना दर्द होता है। ऐसा दर्द, मानो रोगवाला अ दो टुकड़े हो जायगा। ऐसा अनुभव होना कि किसी अंग विशेषका आयत बढ़ रहा है, शरीरके भीतरी अंशमें जगह जगह ऐसा मालूम होता है, मा एक गोला अड़ा हुआ है, साधारणतः मुखमण्डल और नाकके दाहिने पार्श्व पर रोगका आक्रमण होता है, मलके साथ सूत्रकृमिके गुच्छे निकलते हैं बहुत ज्यादा पेशाब, शरीरके बाहरी अंशमें स्पर्शका सहन नहीं होना,—कि अंशको छूनेपर सारे शरीरमें बिजली दौड़ गयी, इस तरहकी सिहरावन माल होती है, नहाने या बदन धोनेसे चिढ़, नाड़ी इतनी काँपती है कि उसक गणना नहीं की जा सकती, हाथ पैरोंमें वातकी वजहसे बेधनेकी तरह दर्द,— मानो उस अंशकी त्वचा नोच फेंकी गयी है ( रास ), आसनसे उठनेके सम शरीर भारी और दर्द भरा मालूम होता है, जिस अंशको छुआ जाता है उस सर्दी मालूम होती है, बहुत गड़बड़ी मालूम होना,—खासकर सवेरे थोड़ परिश्रम करते ही ऐसा [illegible] है, मानो शरीर [illegible] गया है। पाखान होनेके समय वेग [illegible] ( पाखाना [illegible] = ऐ-आक्साल सल्फ,—पाखाना [illegible] नाई, [illegible] वेरेट )। ठण्ड हवा सहन नहीं होती [illegible] अन्य अंगक [illegible] में चला

**निद्रा** ।—रातमें हाथ पैर आदि किसी तरह स्थिर नहीं रख सकता दिनमें,—यहांतक कि सवेरे भी औंघाई आती है। अधिक रात गये नींद आती है ( पल्स )। मिले-जुले गड़बड़ सपने देखकर जब जाग उठता है, उस समय बहुत अधिक शारीरिक सुस्ती मालूम होती है और सपकी बात याद नहीं रहती।

**शीत, उत्ताप और पसीना** ।—रोज सवेरे एक ही समय शीत पैदा हो जाता है, शीतके बाद उत्ताप और उत्तापके बाद पसीना होता है—इसी तरह पर्यायक्रमसे हुआ करता है, किसी किसी अंशमें सर्दी और किसी किसी अंशमें उत्ताप रहता है, शरीर हिलाते ही जाड़ा मालूम होता है, वक्षस्थलमें शीत आरम्भ होकर चारोंओर फैल जाता है। उत्तापावस्था—पीठमें बहुत उत्ताप अनुभव होता है, रातमें रह रहकर उत्ताप पैदा होता है, पीठमें शीत और मुखमण्डलमें और हाथमें उत्ताप मालूम होता है, रोगी शरीरको ढककर नहीं रख सकता। ( नेट्र म्यू, पल्स )। रातमें बराबर उत्ताप और बदबूदार पसीना हुआ करता है। हाथपर लसदार पसीना होता है, पसीना ठण्ढा।

**वृद्धि** ।—छूनेपर, शरीर हिलानेपर, जोरसे पैर रखनेपर, शरीर या माथा हिलानेपर, माथा कँपानेपर, आँख हिलानेपर, उठनेपर, झुकनेपर, सामनेकी ओर छाती टेढ़ी करनेपर, भोजनके बाद ही, वेगसे बहती हुई हवा लगनेपर, बर्सातमें, सवेरे नींद खुलनेपर, सवेरे शय्यासे उठनेपर, बैठनेपर, धूम्रपानसे, दो पहरमें और मुंह फाड़नेपर।

**उपशम** ।—स्थिर बैठनेपर, सांस लेनेके समय, माथा ऊँचा रखनेपर या दाहिनी करवट सोनेपर, उत्ताप लगनेपर या निर्मल वायु लगनेपर ( सर-दर्द )।

**सम्बन्ध** ।—**प्रतिविष** ।—अरम, कैम्फ, काक्यु, मार्क, पल्स।

**अनुकूल सम्बन्ध** ।—ऐकोन ( हृत्पिण्डकी अन्तर्वेष्टके प्रदाहमें ) आर्नि, आर्स, बेल, ब्राई, कैल्के, डिजिट, आइरिस, कैली-कार्ब, लाई, फास, पल्स, रास, सल्फ, जिङ्कम, आर्निकम पुराना।

**तुलनीय** ।—बायीं आंखमें दर्द—ऐकोन। बायीं ओरकी आंखका स्नायु-शूल—थिरि। सूर्योदयके साथ सर-दर्द—नेट्रम, सैंगु। सर्दी—पल्स। आंखमें दर्द—बेलाड। हृत्पिण्डमें सुई गड़ना—हिपर, नेट्रम, कैली-कार्ब। मुँहका

स्नायुशूल—थूजा। कृमि—सिना, टियुक्रियम, ग्रिकरि, स्टैनम,। अंगुलोका संकोचन—जेलस। स्पर्श सहन न होना—केलो-कार्ब। श्वास-कष्ट—कैक्टस। तम्बाकू खानेके कारण दांतमें दर्द—प्लैण्टेगो।

**सदृश**।—एकोन, एल्यूमेन, ऐ-नाइ, स्टैनम, थिरिड, नेट्र-म्यू, सेङ्गियु, टैबाक, ऐक्टिया, पलस, ग्रोड्रन, काल्मिनेला, ऐसिट-क्रूड, एपिस, ब्राई, केप्स, कोमोक्लेड, साइक्लेमेन, लेके, ऐ-कार्बोल, कैक्टस, केल्मिया, स्पिञ्जिया, टियुक्रि, सिना, स्टैनम, सैबाड, थूजा।

**शक्ति**।—२ रे दशमिकसे १००० शततमिक क्रम। ३० और २०० शततमिक क्रम व्यवहृत होता है।

---

## स्पाइजिलिया मेरिलैण्डिका।

## ( SPIGILIA MARILANDICA )

**नामान्तर**।—पिङ्क-रूट, वार्म ग्रास।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—मूलसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास**।—एकोन्माद, लगातार बका करना हँसना, रोना, सरमें चक्कर, आँखकी पुतलीका फैलना, आँखमें रक्तकी अधिकता, डेरा देखना प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

**शक्ति**।—निम्न-शक्ति।

---

## स्पाइरिया अल्मेरिया।

## ( SPIRÆA ULMARIA )

**दूसरा नाम**।—मीडा स्वीट।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—ताजी जड़से अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास**।—सारे शरीरमें जलन, गलनलीमें और वक्षोस्थिके नीचे जलन, पलकोंका गिर जाना, गलनलीमें सङ्कोचन मालूम होना,

पर निगलनेमें तकलीफ न होना, मूत्राशय मुखगामी ग्रन्थिकी बहुतसे रोग मृगी, आक्षेप, जलातंक प्रभृतिमें इसका व्यवहार होता है।

पागल कुत्ता काटनेपर भी इससे लाभ होता है ( लीडम, हाइपिरि )।

**शक्ति**।— निम्न-शक्ति।

---

## स्पाइरेन्थिस।

### ( SPIRANTHES AUTUMNALIS )

**दूसरा नाम**।—लेडिस ट्रायस।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—मूलसे अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग**।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है।— स्तनमें दर्द, श्वासमें बदबू, दग्ध हो जाना या जलना, सर्दी, अकौता; हिस्टीरिया, मसानेमें दर्द, कटि-वात, बहुत अधिक स्तनका दूध, त्वचाकी बीमारी; दृष्टिकी असमष्टता।

**उपयोगिता और आभास**।—रमणियोंके स्तनमें दूध पैदा होना बढ़ाना, कमरका वात, वात व्याधि और निद्रालुता, बार बार जम्हाईके साथ अन्त्र-शूल रोगमें यह विशेष प्रसिद्ध है। ऐकोनाइटकी तरह यह भी ज्वरका ताप दबानेवाली दवा है और इसके द्वारा भी शरीरके किसी विशेष अंशका प्रदाह, उसमें रक्त सञ्चय पैदा हुआ करता है। इसके द्वारा आंख, चिबुक और वक्षमें प्रदाह पैदा होता है और ये अंश सब लाल और गर्म हो जाते हैं। समूचे शरीरकी त्वचा पसीनेसे रहित और गर्म हो जाती है, रोगीको श्वासकष्ट और गर्मी मालूम होती है, उसका कलेजा धड़का करता है, ( कैल्के, आर्स, काक्यु, स्पाई ) और वह शरीरपर कपड़ा नहीं रखना चाहता। इसके बाद क्रमसे सोचनेकी इच्छा, सरमें चक्कर, कन्धेमें दर्द, आलस्य और थकावट मालूम होना, भूख न लगना, खोपड़ीकी त्वचा और मूर्द्धादेशमें दर्द, मसानेमें तकलीफ, और भोजनके बाद बहुत तरहकी बीमारियां पैदा हो जाया करती हैं। स्तनका दूध और पेशाबका परिमाण पहली अवस्थामें घटकर इसके बाद पहलेकी अपेक्षा बढ़ जाया करता है, अन्त्रशूल और तलपेटसे अंतनालीमें वायुगुल्मका बढ़ना, तल-

पेटमें गर्मी मालूम होना, बार बार डकार, हंसनेकी वजहसे तलपेटमें उत्तापकी अधिकता, झुकनेपर या बाहु उठानेपर मस्तिष्कमें यंत्रणा, सारे शरीरमें धमनीकी धमक, माथेमें ऐसा अनुभव होना, कि बन्धनसे बँधा है, दांतमें सर्दी मालूम होना, गलेमें कोई दूसरा पदार्थ रहना अनुभव होना, बायीं करवट या चित्त सोनेपर आराम मिलना, रमणके समय योनिमें जलन, खूनकी तरह प्रदरका स्राव इसके प्रधान लक्षण माने जाते हैं।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर,—बाध्य होकर दीवारपर माथा रख देना पड़ता है ( टेबिलपर माथा रखनेपर आराम मालूम होना=सेबाड )। शय्यासे उठनेपर ( कार्बो-वेज, फास, पल्स, सेबाड ) और सोनेपर ( कास्टि, कोना, लैके, पल्स, रास ), मस्तिष्ककी बीमारी,—झुकनेपर वृद्धि ( ऐ-कार्बोल, आयोडो-फार्म ) या बाहु उठानेपर। ऐसा मालूम होता है कि माथा एक बन्धनसे बँधा है ( ऐ-कार्बोल, ऐ-नाई, काक्यु, साइक्लै, जेल, आयोड )। केशकी जड़में दर्द मालूम होना ( कोलोसिन्थ, नेट्र सल्फ, सिनेबार )। केश उठ जाना, ललाट और नासाक्षिमें दर्द मालूम होना।

**आंख।**—आंख ज्योति-भरी या स्थिर, ऊपरकी ओर देखनेपर आँखमें दर्द मालूम होता है ( कार्बो-वेज, चेलिडो )। आँख गर्म और प्रदाहित। दृष्टि अस्पष्ट ; औंघाईके साथ तिमिर दृष्टि, क्षण भरमें दृष्टि लोप हो जाना, दूरकी चीजें हिलती मालूम होना ( जो चीज देखे वही हिलती मालूम हो= ऐसिड-कार्बोल, ब्रैटि, युफ्रे )। आँख बन्द करनेपर आगके चक्कर सब दिखाई देते हैं ( आँख बन्द करनेपर आगका समुद्र दिखाई देता है=साइजि,—खुली आँखमें आगका चक्कर दिखाई देना=ऐनान्थि, पल्स, लैके, केल्के-फास )।

**नाक।**—नाकसे थक्का थक्का खून निकलता है। नाकसे बूंद बूंद पानी गिरा करता है ( एरम ट्राई, सिपा, इयुफ्रे, ग्रैफ, ऐ-नाई, मार्क, नक्स, प्रेंग्टा, टेल्यू )। नाककी जड़में खुजली और घ्राण-शक्ति बहुत तेज ( ऐ-कार्बोल एरम, काफि, ग्रैफ, नाई, नक्स, ओपि, फास, सिपि )।

**मुखमण्डल आदि।**—चेहरा फूला, लाल और गर्म। प्रशान्त, चिन्ता-शील भाव। दांत ठण्ढे मालूम होते हैं, मसूढ़ा लाल और मुंहसे बदबू निकलती है।

अन्त्रशूल आदिमें भी इससे बहुत लाभ होता है। इसके नीचे लिखे प्रधान निर्णायक लक्षणोंकी आलोचना करनेपर, इसका आभास मिल सकता है, कि मानव शरीरकी किन किन अवस्थाओंमें इसका प्रयोग हो सकता है। (१) यदि रोगीको कोई किसी तरहकी अपमान जनक बात कहता है, तो वह उसका बदला लिये बिना ही घर लौट आता है और उस दुर्दमनीय क्रोधको हृदयमें रखे रहनेकी वजहसे नाना प्रकारकी बीमारियाँ हो जाती हैं। थोड़ेमें ही रुष्ट हो जाता है, अनुचित बाततक सहन नहीं कर सकता। बच्चा लगातार यह वह माँगा करता है और जो माँगता है, वह हाथमें देनेपर दूर फेंक देता है। (२) बहुत ज्यादा इन्द्रिय सेवन या अस्वाभाविक उपायसे इन्द्रिय परितृप्तिसे उत्पन्न बीमारियाँ, उदासी, सभी विषयोंसे विराग—उदास चित्त और स्मरण-शक्ति क्षीण। (३) अहङ्कार, ईर्षा या विरक्तिके कारण बीमारियाँ, (४) ऐसा मालूम होता है, मानो ललाटपर एक गोला अड़ा है। (५) स्नायविक अवसाद,—बहुत ज्यादा परिश्रम करनेके कारण मनुष्य जिस तरह सुस्त हो पड़ते हैं, रोगी भी उसी तरह सुस्त हो पड़ता है। (६) आँखोंपर लगातार अञ्जनी या गुहौरी निकला करती है। (७) दन्तशूल,—विशेषकर ऋतुके समय, रोगी तथा निरोग— दोनों ही दाँतोंमें, कोई चीज काटने या चबानेके समय किसी तरहका दर्द नहीं होता, पर पेय या चबानेकी चीज छूनेके साथ ही कनकना उठता है। मुहमें ठण्डी हवा लगने या खींचनेके समय या ठण्डा पानी पीनेके समय और भोजनके बाद बढ़ना। (८) दाँत सब काले हो जाते हैं और दाँतके भीतर काली रेखा दिखाई देती है, दाँत किसी तरह भी साफ नहीं रहते, चूर हो जाया करता है और उसका किनारा क्षय हो जाया करता है। (९) धूम्रपानकी बहुत अधिक इच्छा। (१०) पेट भरा रहनेपर भी बहुत भूख मालूम होती है। (११) ऐसा अनुभव होता है कि पाकाशय और अन्त्राशय मानो भूल पड़ा है। (१२) अन्त्रशूल,—मूत्राशय, डिम्बाधार या आँतोंमें नश्तर लगने बाद अन्त्रशूल। (१३) पेशाबका वेग,— पेशाबको जगहपर बहुत देरतक बैठे रहना पड़ता है,—खासकर नवोढ़ा युवतियोंको या रमणके बाद अथवा कष्ट प्रसवके बाद। (१४) वृद्धोंकी मूलाधार मुखशायिका ग्रन्थिकी बीमारीमें पेशाब हो जाने बाद भी पेशाबका वेग और यन्त्रणा। (१५) मूत्राशयका अपनी जगहसे हट जाना। (१६) स्त्री जननेन्द्रियमें यन्त्रणाजनक स्पर्श अनुभव होना, योनिका बाहरी

पुरानी खाँसी, श्वासयन्त्रका तन्तुगत परिवर्त्तन, लगातार गलेमें सुरसुरी होकर खाँसी, गलेमें सूखापन, खाँसते खाँसते बहुत बलगम निकलना प्रभृति लक्षणोंमें स्टैनम आयोड खूब काम करता है।

**सम्बन्ध-तुलनीय ।**—स्टैनम-मेट, फेलाण्ड्रियम, टियुबरक्युलिनम ।

**शक्ति ।**—२x—६x ।

---

## स्टैफाइसेग्रिया ।

## ( STAPHISAGRIA )

**दूसरा नाम ।**—स्टैफाइसेग्रिया पेडिक्युलेरिस ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—पके बीजसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— तलपेटकी ग्रन्थिका बढ़ना, क्रोधका आवेश, मलद्वारमें खुजली, पीठमें दर्द, पलकोंका प्रदाह, अस्थि-रोग, धमनीका अर्बुद, खाँसी, दाँत निकालना, रक्तामाशय, अकौता, आँखमें अर्बुद, दाँतमें नासूर, पाकाशयका शूल, ग्रन्थियोंकी बीमारी, वङ्क्षण-सन्धिकी बीमारी, व्याधि-शङ्का, ध्वजभङ्ग, आँखका उपतारा प्रदाह, उपदंश दोषके कारण तारका प्रदाह, सहजमें ही जबड़ेकी हड्डी खिसक जाना, कमरके नीचे पीब सञ्चय रोग, उन्माद, नकली मैथुनका दुष्परिणाम, स्नायुशूल, गर्म पसीना, कामोन्माद, डिम्बाशयकी बीमारी, बदबूदार पसीना, गर्भिणियोंकी वमनेच्छा, मूलाधार मुखशायिका ग्रन्थिकी बीमारी, जीभके नीचे अर्बुद, आमवात, ग्रध्रसी, मसूढ़ेमें जखम और सूजन, माथेमें पसीना, सवारी आदिमें चढ़नेपर मिचली, शुक्रवाहिनी नलीकी बीमारी, शुक्रक्षरण, ग्रीवाका कड़ापन और अकड़न, दाँतका क्षय होना या कीड़े लगना, अण्डकोषकी बीमारी, तम्बाकू सेवनका दुष्परिणाम, तालुमूलग्रन्थि प्रदाह, दन्तमूल, अर्बुद, स्वरभङ्ग, नाकसे बोलना, मसे इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास ।**—हस्तमैथुन, अति मैथुन, मनमें सदा इन्द्रिय-परिचालनकी चिन्ता, हृदयमें दबा क्रोध, अपमान वगैरहसे पैदा हुई बीमारीमें इसका फायदा दिखाई दिया करता है। बच्चोंकी बीमारी और

किया हो। कोई काम करनेपर उसके फलाफलके सम्बन्धमें महान चिन्ता पैदा हो जाती है, इन्द्रियकी अपव्यवहारके कारण चित्त विकार,—उदास भाव, सभी विषयोंमें आस्थाशून्य, मुह्यमान भाव और क्षीण स्मृति ( ऐ-फास, ऐनाक, अरम, डिजि, नेट्र-म्य, प्लैट )। अज्ञान बच्चे नाना प्रकारकी चीजोंके विषयोंमें जिद्द करते हैं परन्तु उनके हाथमें जानेपर क्रोधित होकर दूर फेंक देते हैं ( ब्राई, कैमो, सिना, क्रियो )। महा अभिमानी—यदि कोई उसे अपमान जनक बात कहता है, तो वही क्रोध प्रकट करनेपर नीचताका परिचय देना होगा, यह सोचकर मनका क्रोध मनमें ही दबाकर काँपता और सुस्त होता हुआ घर लौट आता है और बीमार हो जाता है ( इग्ने, अरम—नक्स वोमिकाके ठीक विपरीत )। क्रोध आनेपर फिर ज्ञान नहीं रहता, जो सामने पाता है, वही विपचीपर फेंक मारता है। लगातार इन्द्रिय परितृप्तिका आनन्द प्राप्त करनेकी इच्छाकी वजहसे रोगी अवसादवायु ग्रस्त, उदास और स्मरण-शक्ति रहित हो जाता है। आहत, अहङ्कार, मर्मपीड़ा, ईर्षा, अन्याय अपमान और हृदयमें पाले हुए क्रोधकी वजहसे मानसिक बीमारी। भविष्यमें न जाने क्या होगा, यह सोचकर रोगी मुह्यमानसा रहता है ( ऐ नाई, ऐ फास, ब्राई, चिनिन-सल्फ, साइक्लामा, फास )। क्षीणस्मृति,—किसी विषयको कुछ देरतक सोचनेके बाद ही उसे याद नहीं रहता, उस विषयको बहुत देर तक सोचनेपर भी याद नहीं कर सकता। चलनेके समय बार बार पीछेकी ओर घूमकर देखता है ( ऐनाक, कैलीब्रोम )।

**मस्तक**।—चक्कर खानेकी तरह सरका चक्कर—कभी सन्ध्याके बाद शायित अवस्थामें ( फास ) और कभी कभी बैठनेकी अवस्थामें ( फास, पल्स ), उपशम—चलनेपर ( एकोन, जिङ्कम ) या एँड़ीपर भार देकर तेजीसे घूमनेपर ( ऐगार ), माथेकी जड़ता मालूम होनेकी वजहसे रोगी किसी तरहके मानसिक परिश्रमके काममें हस्तक्षेप नहीं कर सकता ( लैके, नैट्र-कार्ब, नैट्र-म्यू, फास, सिपि )। ललाटके बीचमें ऐसा मालूम होता है, मानो एक गोला कसकर लगा हुआ है और सर हिलानेपर भी वह अलग नहीं होता ( लैक-डिफ्लो,—शिरामें मानो कितने ही गोले लुढ़कते फिरते हैं=ऐनान्थिरम, बूफो, हियुरा, लिसिन )। टवासकी तरह बेहोश कर देनेवाला सरदर्द, विशेषकर ललाटमें। सर दर्द,—मानो माथा कसा हुआ है, हवि= ललाटके पिछले भागमें ( ऐ-नाई, ब्राई, मस्कास, स्पाई )।

भाग इतना स्पर्शकातर रहता है, कि ऋतुके समय कपड़ा लेना भी सहन नहीं होता। (१७) अस्वाभाविक मैथुन, लगातार इन्द्रिय परिचालनकी चिन्ता और हमेशा ही इन्द्रिय परितृप्ति पैदा करनेवाले आनन्दके लिये आग्रह। (१८) शुक्रमेह रोगीके दोनों गाल और आँखें धस जाती है, अपराधीकी तरह सलज्ज भाव रहता है, वीर्य-स्खलनके बाद कमरमें दर्द होता है, इन्द्रिय परिचालनके कारण सुस्ती और शिथिलता। (१९) खाँसी,—सिर्फ दिनमें, या सन्ध्याके भोजनके बाद, माँस खानेपर बढ़ जाती है, क्रोध या चिढ़ पैदा हो जाने बाद, मुँह धोनेके समय भी खाँसी आती है, धूम्रपान करनेके समय खाँसी।। (२०) कमरमें दर्द,—रातमें सोनेकी अवस्थामें और सवेरे सोकर उठनेपर बहुत बढ़ जाता है। (२१) प्रत्यङ्ग आदि विशेषकर हाथकी अँगुलियोंको सन्धिमें वातकी गोटियाँ पैदा हो जाती है, अँगुलीकी सन्धियाँ सब प्रदाहित होकर पसीना हुआ करता है और उनमें पीव पैदा हो जाता है। (२२) दिन भर औंघाई मालूम होना, पर रातमें नींद न आना, रातमें सारे शरीरमें दर्द हुआ करता है। (२३) ज्वर आनेके कई दिन पहलेसे ही भयङ्कर भूख पैदा हो जाती है। (२४) अकौता—फुन्सियोंके बीचसे पीला रस निकलता है और यह रस जहाँ लगता है, वहीं नये रस-भरे दाने निकल आते हैं। (२५) जगह जगह खुजली पैदा होनेपर उस जगहको खुजलानेपर फिर दूसरी जगह खुजली पैदा हो जाती है। (२६) गूलरकी तरह अर्बुद या चर्मकील,—मसे सूखे, नोकदार, फूलगोभीके आकारके मसे, पारेके अपव्यवहारके बाद सरमें चक्कर,—खासकर बैठनेकी अवस्थामें। चलने पर घटना, रमणके बाद श्वासमें तकलीफ मालूम होती है और कलेजा जकड़ जाता है। तेज़ धारवाले अस्त्रसे कटने या चोटकी वजहसे जखम, हमेशा ऐसा मालूम होता है, मानो उसके पीछे कोई आ रहा है और इसी कारणसे बार बार पीछे देखना, मैले, पेट निकले बच्चोंका अन्त्रशूल, दाँतमें नासूर इत्यादि कई इसके निर्देशक लक्षण हैं।

## लक्षणावली।

**मन।**—असहिष्णु भाव,—सामान्य काम या बातसे उसके मनमें असन्तोष पैदा हो जाता है (इग्ने)। जो काम उसे अच्छा नहीं लगता उसे करनेपर बहुत क्रोध आता है, चाहे वह काम उसका किया हो या किसी दूसरेका

आसू निकला करते हैं। पलकोंका प्रदाह ( ऐरिट-क्रूड, एपिस, आर्जेण्ट नाई, ग्रैफ, मार्क, पेट्रोल, रास, टेल्यू ) पलकोंका किनारा बहुत सूखा—इसके साथ ही पलकोंपर अर्बुद या कड़ी गुहौरी। बायीं आंखकी ऊपरी पलकके किनारे खुजली पैदा हो जाना और रगड़ देनेपर खुजली बन्द हो जाती है ( मेजेर, केल्के किमाफिला, ऐन्थेल, सिपि, टेल्यू )। पलकोंपर गुहौरी आदि नाना प्रकारके अर्बुद लगातार निकला करते हैं, खासकर आंखकी ऊपरी पलकोंपर ( पल्स, ऐ-फास, साइलि, अरम, एपिस ), कभी उसमें जखम हो जाता है और कभी आराम हो जाने बाद उसके बदले एक कड़ी सूजन रह जाया करती है ( कोना, थूजा, केल्के )। दोनों आंखें गड्ढेमें धंसी और उसके चारों ओर कुछ काली लाली दिखाई देती है। कभी कभी पैदा होनेवाली दुरारोग्य आंखकी सर्दी हुआ करती है ( डा० बेयर )। बाईं आंखकी ऊपरी पलकके नीचे मानो एक कड़ी चीज रहनेकी तरह मालूम होना ( मानो छोटी सी गाँठ बन गयी है= मिडोरिन,—मानो कंकड़ गिर गया है=लैक-फलो )। मैली दृष्टि—मानो आंखमें पानी भर आया है ( फाइजस, क्रोकस, नेट-म्यू )।

**कान**।—श्रवण शक्तिका घटना,—मानो गलग्रन्थि बढ़ जानेकी वजहसे ( ऐ-नाई, केली आई ), विशेषकर पाराके व्यवहारके बाद ( ऐ नाई ) सर हिलानेपर कानमें नाना प्रकारकी आवाजें सुन पड़ती हैं। कानका छेद मानो सट गया है और उसमें सुई गड़नेकी तरह अनुभव होगा।

**नाक**।—रन्ध्रोंमें जखम और उसके भीतरी प्रदेशमें जखमके ऊपर पपड़ी जमती है। नाककी भयानक सर्दी, एक छेद रुका मालूम होता है और बार बार छींक तथा लगातार आंसू बहा करता है। नकियाकर बोलता है। नाकसे स्राव रोगमें पहले गाढ़ा स्रेष्मा और इसके बाद पतला पानीकी तरह स्राव हुआ करता है। सर्दी नहीं है पर लगातार छींक आया करती है।

**मुखमण्डल**—चेहरेकी हड्डीका प्रदाह, ऐसा दर्द मानो खोद रहा है, आंख और गाल गड्ढेमें धंसे, नाक हड्डी हड्डी और नोकीली और दोनों आंखोंके चारों ओर नीला घेरा दिखाई देता है, क्रोध आनेपर चेहरेका रंग भूरा और नीला हो जाता है। सलज्जभाव, बायें गालमें तेज जलन करनेवाला सुई गड़नेकी तरह दर्द होनेकी वजहसे खुजली पैदा हो जाया करती है। दोनों ओंठ जखम और पपड़ीसे ढके। निचली हनु कभी कभी सन्धि-च्युत हो जाते हैं ( रास, ... नीचेवाली ग्रन्थि सब फूल उठे या न फूले,

टुकड़े हो रहा है, इस तरहका दर्द हुआ करता है ( ऐग्नस )—सवेरे शय्यासे उठनेके बाद, वृद्धि=शरीर हिलानेपर, घटना—विश्रामसे या स्थिर होकर बैठनेपर और गर्मी लगनेपर, बार बार जम्हाई आकर सर-दर्द शान्त हो जाया करता है ( नैट-म्यू )। *बायीं कनपटीमें मानो जलती हुई सुई घुस रही है*—इस तरहका दर्द ( आर्स, टेबाक, जिङ्कम,—बायीं कनपटीमें सुई गड़नेकी तरह दर्द=चेलिडो, सिपि, स्पाइजि )। दाहिनी कनपटीमें धीमा सुई गड़नेकी तरह दर्द—छूनेपर होता है। सरके पिछले भागमें ऐसा मालूम होता है, मानो खाली हो रहा है या मस्तिष्क इतना छोटा हो रहा है, कि माथेका पिछला अंश पूरा नहीं कर सकता ( मैङ्ग, नैट्र-कार्ब, सल्फ—अथच माथेका सामने वाला भाग बहुत बड़ा मालूम होता है=हैलिबो )। बायीं कनपटीमें जलन, भीतर और बाहर, ऐसा मालूम होता है, कि अस्थिफलक बाहर निकल पड़ेगा, छूनेपर जलन बढ़ जाती है। सरके पिछले भागमें, माथेके दोनों पार्श्वमें और दोनो कानोंके पीछे खुजलानेवाले तर और सड़ी गन्धभरे उद्भेद सब निकलते है ( ग्रैफा, लाई ) खुजलानेपर दूसरी जगह पैदा हो जाती है और रस निकलना बढ़ जाता है। माथा बहुत ही स्पर्श कातर, खाल उधड़ा करती है और रोग-वाली जगहपर बहुत उत्तेजना और खुजली पैदा हो जाती है, वृद्धि—सन्ध्याके समय और शरीर गर्म होनेपर। सरके पिछले भागमें और दोनों कानोंके चारों ओर रसस्रावी पीब भरे बदबूदार दाने निकलते हैं और इन अंशोंके केश सब झड़ जाते हैं, कभी कभी माथेपर बहुत अधिक रूसी होनेकी वजहसे केश झड़ जाते हैं ( मेजेर, नैट म्यू, विङ्का-माई )।

आंख।—सूर्य्यमण्डलकी ओर देखनेपर, बाईं आखसे गर्म पानी निकल कर गालको जला देता है और यह आख करकराया करती है ( इग्ने, ग्रैफ, रोशनी लगनेपर=चिनिन-सल्फ, कोना, डिजि, केली-कार्ब, मैंग-म्यू, सैबाड, इयुफ्रे )। उपदंश रोगकी वजहसे उपतारा प्रदाह ( ऐ-नाई, आर्जेण्ट-नाई, आर्स, ऐसाफिट, केली-आयोड, मार्क, मार्क-कोर, मार्क-प्रोटो, थूजा ),—चक्षुगोलक, कनपटी और मुखमण्डलके रोगवाले पार्श्वमें ऐसा दर्द मानो फटा या दो हुआ जाता है, वृद्धि—रातमें ( सिफिलिन ) और पढ़ना आदि दृष्टिका काम करनेपर। वातकी वजहसे चक्षु-प्रदाह ( ऐकोन, ऐण्टि-टार्ट, कैल्के, फार्मिका, फाइटो, रास, सिपि )। दर्द दाततक फैल जाता है, दृष्टि शक्तिसे काम लेते ही आखमें जलन होती है, मानो न जाने कितना सूखा है और लगातार आखसे

और छूने और दांत रगड़नेसे उसमेंसे सहजमें ही खून निकलता है ( हिप, क्रियो, मार्क-कोर, कार्बो वेज, लेके, ऐ-नाई, नेट-म्यूर )। दोनों गालोंके भीतरी भागमें शैवालकी तरह उद्‌भेद। मुंहका जख्म, मुख विवर और जीभपर छोटे छोटे छाले, और रस भरे दाने निकलते हैं ( आर्स, केली म्यूर, केली-फास )। मुंहमें बार बार मुंहभर पानी या पतला श्लेष्मा भर आता है ( बेराई, ब्राई, कार्बो-वेज लाई, नक्स योम, र्‍हेवाड, साइलि, सल्फ )। बोलनेके समय बार बार लार निकलती है और घूंट लिया करता है।

**गलेका भीतरी भाग।**—कण्ठ सूखा और अकड़ा, बोलनेके समय और निगलनेके समय कण्ठके भीतर ऐसा मालूम होता है, मानो जख्म हो गया है ( निगलनेके समय—आर्जेण्ट-मेट, अरम, कैम्फो, लैक, डिफुलो ), हनुके नीचेवाली ग्रन्थिमें बहुत दर्द,—मानो फूल गयी है और चोट लगी है। गल-ग्रन्थि फूली, पाराके अपव्यवहारके कारण गलग्रन्थि फूली, उसके साथ ही बहरा-पन, गलग्रन्थि प्रदाह रोगमें निगलनेके समय गलेमें सुई गड़नेकी तरह दर्द पैदा होकर कानके ऊपर तक फैल जाता है ( इग्ने )।

**पाकाशय और अन्त्राशय।**—प्यास न रहना। बार बार हिचकी ( ऐमोन-म्यू, साइक्यू, साइली, हायो, इग्ने )। तम्बाकू खानेका बहुत अधिक आग्रह ( डेफनी, यूयुजिनिया, मैग्नि, टैबाक )। पाकस्थली भरी रहनेपर भी बहुत अधिक भूख ( सिना, आयोड, साइलि, स्टैनम )। पाकस्थली और अन्त्राशय ऐसा मालूम होता है, मानो शिथिल होकर झूल पड़े हैं ( ऐगार, इग्ने, इपिक, टैबाक )। गर्म वायु निकलना ( ऐलो, कार्बो वेज, काकुर, जिङ्कम )। पुट्ठेकी ग्रन्थियोंमें दर्द और वे फूल उठती हैं ( कैल्के-कार्ब, ऐ-नाई, आयोड, रास, मार्क )। समूचे उदरमें इस तरह दर्द मानो जगह जगह मरोड़ खा रहा है ( ऐलो, डायस्को )। ऐसा मालूम होता है, मानो उदरके बन्धन सब शिथिल हो गये हैं और उदर देहसे अलग होकर गिर जायेगा, रोगी अपने हाथसे अपना पेट पकड़ रखता है ( ऐल्यू, ऐस्क्लिप-टियु मैग्ने, मार्क, ड्रास्थिड, केली-ब्रोम, बैराई-कार्ब )। आंतोंमें रुका आध्मान वायु ( लाई, कार्बो-वेज, चायना, ग्रैफ, कोलचि, रैफे )। नाभीके नीचे दाहिने पार्श्वमें बहुत दबाव मालूम होना। बायी ओरके यन्त्र आदिमें नख गड़नेकी तरह दर्द। बच्चेका उदर मूत्राशय, डिम्बाशय या

उनमें दर्द हुआ करता है। दांत उखड़वाने बाद अस्थि प्रदाहकी वजहसे निचले हनुका सड़ना ( अरम-म्यू )। चेहरेमें बहुत तकलीफ देनेवाला टपककी तरह दर्द, यह दर्द आंखसे दांततक फैल जाता है।

**मुख-विवर।**—दांतमें दर्द,—विशेषकर रमणियोंके ऋतुके समय ( सिपिया ), रोगी और नीरोग सब तरहके दांतोंमें ही हुआ करता है, भोजन और पानी लगनेपर दर्द पैदा हो जाया करता है ( बेल, ड्रमे, केली-कार्ब, नक्स-बोम ) पर काटने या चबानेके समय किसी तरहका दर्द नहीं मालूम होता, बढ़ना—मुंहमें ठण्डी हवा खींचनेपर ( अरम, बेल, हिप, मार्क मेजेर, नैट म्यू, नैट-सल्फ, सल्फ ), ठण्डे पानीके स्पर्शसे ( ऐण्टि-क्रूड, कैमो, किमाफिला-ऐम्ब, हिप, लैके, मार्क, नक्स-बोम, प्लैण्टा, पल्स ) और भोजनके बाद ( ऐण्टि-क्रूड, कैमो, किमेफिला-आम्बे, केली-कार्ब, लाइ, मार्क, नैट-म्यू, नक्स-मस )। दांतमें कीड़े लगनेके कारण काले हो जाते हैं, उनके बीचमें काली रेखा दिखाई देती है ( ऐ-नाइ, क्रियो, मार्क-बाइ,—सान्निपातिक या मोह ज्वरमें काली रेखा दिखाई देती है=आर्जेण्ट-नाइ, क्लोरम ), दिनमें दो तीन बार दांत मलनेपर भी साफ नहीं रहते और ये काली रेखायें पैदा हो जाती हैं, दांत सब चूर होकर ध्वंस हो जाते है ( ऐ-फ्लोर, कैल्के, कैल्के-फास, ड्युफोर्बे, प्लैन थूजा ), खासकर दांतके अगले और किनारेके भाग क्षय हो जाते है ( सिफिलिन,=जड़ क्षय हो जाती है=मेजेर, थूजा शीताद या मसूढ़ेसे फोड़े आदि निकलना ( ऐ-नाइ, आर्स, ऐस्टेकस, कार्बो-वेज, केली-म्यूर ) बच्चेके दांत सब असमयमें या निकलते न निकलते क्षय हो जाते हैं, ( क्रियो, ऐ-हायो, कैल्के-फ्लू, कैल्के-फास )। दन्तशूल,—दांतमें कुरकुराहट या झुनझुनीकी तरह दर्द, दर्द, कान और कनपटीतक तेजीसे फैल जाता है ( कानतक फैलता है=क्रियो, कोलोसिन्थ; विशेषकर बायें पार्श्वमें होनेपर डा० फोर—मार्क, पोडो, सिपि, सल्फ,—कनपटीतक=क्रियो, जेल, मैग कार्ब ) जरा छूनेसे ही बढ़ जाता है, पर जोरसे दबानेपर आराम मालूम होता है ( ब्रोम, सिङ्को, मैग-फास,—ठण्डे हाथसे दबानेपर=रास, अंगुलीसे=ऐमोन-म्यू, मार्क-प्रोट ); दन्तनाली रोगमें या दांतको जड़के नासूरके जखममें ( ऐ-आयो, फास्टि, साइलि, अरम-म्यू, केली-फ्लो )। मसूढ़े सफेद ( मार्क, ऐ-नाइ, ऐ-फास, केली-बाई ), फूली और क्षय हुई त्वचा ( क्रियो, मार्क, नैट म्यू, फास, सोरिन ), मन्तर देकर ( केनी-फास, क्रियो, लैके, मार्क, मार्क-कोर )

अत्यन्त शिथिल। वीर्यपातके बाद बहुत सुस्ती ( ऐ फास, ऐगार, सिङ्को, केलि-कार्ब )। चलनेके समय ( ऐ-फास ) और रगड़नेपर बायें अण्डकोषमें दबावकी तरह दर्द, छूनेपर बहुत दर्द मालूम होता है। अण्डकोषमें ऐसी टनक होती है, मानो कोई दबा रहा है ( अरम )। दाहिने पुट्ठेके छिद्रसे खींचनेकी तरह दर्द और जलन पैदा होकर मानो रेती रज्जुके भीतरसे दाहिने अण्डकोषमें जाता हुआ मालूम होता है। लिङ्ग-मुण्डके ऊपर और पीछे तर—रस-स्राव करनेवाले दाने सब निकला करते हैं ( अरम म्यू, केली-आयोड, लैक-कैन, ऐ-नाई, थूजा )। अन्तिम भागमें श्वासकष्ट ( ऐम्ब्रा, रमणके बाद—सीङ्गन डिजिट )। लगातार अश्लील चिन्ता और बराबर इन्द्रिय सेवनसे प्राप्त आनन्दकी वासना और भावना, शुक्रमेह, आँख तक बैठ जाना, अपराधीकी तरह सशंकित और लज्जित भाव।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—योनि प्रदेशमें स्पर्श बिलकुल ही सहन न होना, यहाँतक कि आर्त्तव-स्राव रोध करनेवाला वस्त्र भी उसपर सहन नहीं होता ( ऐ-म्यू, प्लैट, बार्बा, काफि, क्रियो, सिपि, साइलि, थूजा ), विशेषकर बैठनेकी अवस्थामें। डिम्बाधारमें शलाका वेधनेकी तरह तेज दर्द, दबानेपर बहुत दर्द होता है ( ब्यूफो, कोलो, कोना, केली-कार्ब, लाई )। यह दर्द उरुदेशतक चला जाता है। ऋतु-स्राव—अनियमित,—विलम्बसे प्रकट होता है और बहुत ज्यादा स्राव हुआ करता है ( कास्टि, केलि-आयोड, फास, साइलि ), किसी किसी समय बिलकुल ही नहीं होता, स्राव पहले फीका और इसके बाद जमा हुआ, कभी कभी जरायु जकड़ जाता है ( कैक्टस, बेल, पल्स )। योनिमें बहुत घने भावसे माँसांकुरकी तरह मसे सब निकलते हैं ( ऐ-नाई, ऐल्यू, टेरिण्ट )। योनि द्वार पिटपिट और कुटकुट किया करता है ( क्रियो, लाई )।

**श्वास-यंत्र।**—खाँसी केवल दिनके समय आती है ( इयुफ्रे, ऐमोन-कार्ब, लेकै, फास ) या केवल रातमें भोजन करनेके बाद,—विशेषकर माँस खानेके बाद, उत्तेजना या क्रोध आ जानेपर, दाँत धोनेके समय, खाँसी पैदा हो जाती है। खाँसी आक्षेप पैदा करनेवाली, और शून्य गर्भ, रातमें पीला गाढ़ा, गोंदकी तरह या डोरी अथवा पीवकी तरह बलगम निकलता है ( लाई, साइलि ), घुङ्घीकी तरह श्वास रोध करनेवाली खाँसी, जाड़ेके दिनोंमें ऐसी ही खाँसी और गर्मीमें उसके पीछेका स्नायुशूल, इसी तरह पर्यायक्रमसे पैदा हो जाया करता

आँतमें नश्तर लगवाने बाद अन्त्रशूल ( बिस्मथ, हिपर ), इसके साथ ही मल या पेशाबका वेग और जो कुछ खाये उसीका न पचना, कुछ खाने पीनेपर और भी बढ़ जाता है। उदरमें लगातार आध्मान वायु पैदा हो जाता है और आँतोंमें रुका रहता है।

**मलान्त्र और मल** ।—आध्मान वायु गर्म और उसमें सड़े अण्डेकी गन्ध आती है ( कार्बो-वेज, जिंकम )। मल,—बहुत धीरे धीरे निकलता है पर कोमल रहता है ( कैल्के, आर्स ), वायु निकलनेके समय अनजानमें निकल जाता है ( ऐलो, ऐसिड-फास, ओलियैन, पोडो, वेरेट, ऐ-म्यू ), इसके अलावा कभी कभी बहुत कस जाता है और बहुत वेग दिये बिना नहीं निकलता ( कोस्स, कास्टि, कोना, लेके, लाइ, मार्क, नक्स-वोम, प्लेट, पल्स, सेलिन, सिपि, साइलि, थूजा )। कुछ खाते पीते ही आँतोंमें मरोड़ हुआ करता है और आम मिला पाखाना होता है ( ऐलो, आर्जेण्ट-नाइ, क्रोटोन-टिग, कोलो, पोडो, ड्रासिड )। मूत्राधार सुखशायिका ग्रन्थिके बढ़नेके साथ अर्श,—कमर और समूचे वस्ति-गह्वरमें असह्य तकलीफ हुआ करती है।

**पेशाब** ।—मसानेके स्थानपर खुजली और सुई गड़नेकी तरह दर्द मालूम हुआ करता है ( बार्बा, कोलोसिन्थ, केली-कार्ब, रेनान, साइलि )। बार बार पेशाबका वेग पर पतली धारके रूपमें बहुत थोड़ा पेशाब निकलता है ( ऐ-नाइ, क्लिमेट, ग्रेफ )। गहरे रङ्गका पेशाब बूंद बूंदके आकारमें निकलता है ( कैन्थ, लैक-डिफ्लो, रास )। पेशाबके समय बहुत देरतक बैठे रहना पड़ता है ( आर्नि, हिप, कास्टि, लाइ, रास ), विशेषकर रमणियोंको प्रथम सङ्गमके बाद, रमणके बाद, प्रसवके बाद ( ओपि ), जिस समय पेशाब नहीं करता ऐसे समय भी मूत्रनालीमें जलन होती है ( बार्बा, मार्क ), वृद्ध मनुष्योंकी मूत्राधार सुख-शायिका ग्रन्थिकी बीमारीमें बार बार वेग और यन्त्रणा, मूत्राशयका अपनी जगहसे हट जाना। पेशाबके वेगके बाद भी ऐसा वेग होता है, मानो मूत्राशय अभी एकदम खाली नहीं हुआ और बूंद बूंद पेशाब निकलता है ( ऐकोन, कास्टि, स्ट्रैमोन )। बहुत ज्यादा पानीकी तरह फीका पेशाब होता है ( ऐ-फास, नेट्र-म्यू, सिकेलि )।

**पुं-जननेन्द्रिय** ।—इन्द्रियोंमें उत्तेजनाकी अधिकता। अस्वाभाविक मैथुनका दुष्परिणाम, आंख और दोनों गाल क्षीण और जननेन्द्रिय आदि

हाथकी अंगुलीकी सन्धिमें वातगुटो उत्पन्न हो जाती है ( कोलोकिन, कौल्चि, क्लिमेट, कोलचि, लाई )। अंगुलीके बगलका अस्थि-प्रदाह, रोगवाले अंगमें बार बार पसीना होता है और उनमें पीव हो जाया करता है। बायें हाथके अंगूठेमें कुटकुटाहट और जलन हुआ करती है। उरु शिखर इस तरह धक धक करता है मानो उसमें पीव पैदा होना चाहता है। बैठे रहनेकी अवस्थामें दोनों नितम्बोंमें दर्द हुआ करता है, और यह दर्द, कमर, त्रिकास्थि, और उरु-शिखर तक चला जाता है। दोनों पैर इतने कमजोर रहते हैं, कि उनकी वजहसे रोगीको तकलीफ होती है, दोनों जानु तो उसकी अपेक्षा और भी क्षीण रहते हैं, चलनेके समय उसमें दर्द हुआ करता है। उसमें भीतरकी ओर खुजली मालूम होना। जानु-सन्धिमें सुई गडनेकी तरह दर्द—वृद्धि—हिलाने पर। स्थिर रहनेपर दाहिनी जंघाकी सम्मुखास्थिमें बेधनेकी तरह दर्द। बैठने और खडे होनेकी अवस्थामें दोनों पैरोंकी पेशीमें ऐसा दर्द मानो फटी जाती है। दाहिने पैरकी पोटलीमें सुई गडनेकी तरह दर्द।

**सार्वाङ्गिक**।—समूची देह, विशेषकर चलनेके समय दोनों जानु बहुत क्षीण मालूम होते है और ऐसा दर्द हुआ करता है, मानो चोट लग गयी है। शरीरके कितने ही अंगोंमें बहुत खुजली पैदा हो जाती है सभी अस्थियोंमें बहुत दर्द मालूम होता है। रात बीतनेपर, शय्यामें रहने हीके समय बहुत थकन मालूम होती है। प्रत्यङ्गोंमें ऐसा दर्द होता है, मानो चोट लग गयी है और ऐसा मालूम होता है, कि उनमें कोई बल नहीं है। ( आर्निका, सिङ्कोना ) भोजनके बाद सुस्ती और झीँपाई आती है और रोगी सोये बिना रह नहीं सकता। अस्थिवेष्टमें दर्द, सूजन और पीव पैदा होना ( ऐ-फास, ऐसाफिट, हिपर सल्फ, ऐ-नाई, लाई, मार्क, साइलि, शिरिड )। तेज धार अस्त्र लग जानेकी वजहसे जखम आदि। बैठनेके समय शरीरके बहुतसे अंगोंकी पेशीमें खींचनकी तरह दर्द ( पल्स )। शरीर हिलानेके समय सभी सन्धियाँ अकडी और क्षीण मालूम होती हैं, आध्मान वायु रुकनेकी वजहसे अन्त्रशूल,—मानों आतें आदि चबायी जा रही हैं या उनमें शूल बिंध रहा है। दाहिने डिम्बाधारका रोग। कानके पीछे पीले रंगके मसे निकलते हैं। हमेशा सोये रहनेकी इच्छा, क्रोध आ जानेपर एक पार्श्वका पक्षाघात।

**त्वचा**।—अकौतेकी फुन्सियोंके नीचेसे पीला कषाय या [illegible] क्षय करनेवाला रस निकलता है ( नेट-सल्फ, सोरिन ), इसका

है। तम्बाकूका धूआं सूंघनेपर खांसी पैदा हो जाया करती है ( नक्स-वोम, कोलोसिन्थ, हेलिबो, लेके, स्पंजिया ), रातमें बलगम वायुनलीसे अलग होकर निकलता है पर बाहर न निकलकर फिर निगल जानेमें आता है। श्वासकष्ट,— कलेजा जकड़ जाता है, स्वप्नदोष होनेबाद अथवा रमण-क्रिया या संगमके अन्तिम भागमें ( बाद = सीड्रन, डिजिट,—समय = एरण्डो ), श्वासकष्ट पैदा हो जाता है। क्रोध आनेपर गलनली मानो संकुचित हो जाती है और ऐसा मालूम होता है, मानो किसीने गला दबा रखा है, निगलनेके समय और भी अधिक तकलीफ होती है। बोलनेपर स्वरनलीकी त्वचा मानो क्षय हुई-सी या रुखड़ी मालूम होती है ( लाई )। स्वरभंग,—इसके साथ ही स्वरनली और वक्षमें गाढ़ा तथा डोरीकी तरह कफ अधिक संचय हुआ करता है। खांसनेपर स्वरनली और वक्षमें ऐसा मालूम होता है, मानो जखम हो गया है ( मिडोरिन, ड्रोसेरा, स्पंजिया, स्टैनम, फास ) गलनलीमें और वक्षोस्थिके पिछले भागमें खुजली मालूम होना।

**हृत्पिण्ड**।—कलेजा धड़कना,—कलेजा मानो धड़फड़ किया करता है। शरीर हिलाते ही ( कार्बो-वेज, मार्क, फास ) और बहुत थोड़ा शारीरिक परिश्रम करने या संगीत सुननेके समय ( कार्बो-वेज ) या दो पहरकी नींदके बाद प्रकोप मालूम होता है।

**गर्दन और पीठ**।—कण्ठ, गला और वक्षकी ग्रन्थियाँ सब फूल जाती हैं और उनमें दर्द हुआ करता है ( कोल्को, आयोड, मार्क ) कमरमें ऐसा दर्द होता है मानो मोच आ गयी है, या टूट गयी है ( आर्नि, पल्स, रास, वेलि ), हद्दि = स्थिर रहनेपर ( रोडो, स्टान ), आसनसे उठनेके समय ( कोल्को, सल्फ, कास्टि, लेके, आर्जेण्ट-नाई बार्ब, फास ), शरीर घुमानेके समय या फिरनेके समय ( नक्स-वोम ), विशेषकर रातमें शय्याकी शायित अवस्थामें ( लिलि-टाई, लाई, नेट्र-सल्फ, साइलि ) और सवेरे शय्यासे उठनेके पहले ( कोलचि, इयुपेट-पर्फि, हिप, नक्स, पेट्रोल )

**प्रत्यङ्ग**।—स्कन्ध सन्धिमें सुई गड़नेकी तरह दर्द,—छूनेपर या शरीर हिलानेपर बढ़ जाता है। दोनों बाहुओंमें ऐसा दर्द मानो पक्षाघात हो गया हैं, हिलाने और छूनेपर बढ़ता है, हाथकी अंगुली और अंगूठेकी पेशीमें चिलक मारनेकी तरह उखाड़ने जैसा दर्द, अंगुलीके अगले भागमें विशेषकर

ठण्डसे, सन्ध्यासे सवेरे तक, रातके अन्तिम भागमें, अमावस्याके समय, सम्भोगके बाद प्रसवके बाद और पेशाब न करनेके समय, शोक, दुःख या कोई मर्म-पीड़ा होनेपर, शरीरका रस क्षय होनेपर, धूमपानसे, पाराके अपव्यवहारसे, बहुत ज्यादा इन्द्रिय-सेवनके बाद, तीसरे पहर सोनेके समय और प्रत्येक महीने पूर्णिमाके पहले।

**घटना।**—प्रथम उपवास भंगके बाद, स्थिर रहनेपर और दाँतके दर्दमें दाँतकी जड़की दवा देनेपर।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—केम्फो, मार्क, थूजा। इससे पाराके अपव्यवहारका दोष दूर होता है।

**अनुपूरक।**—कोलोसिन्थ।

**अनुकूल-सम्बन्ध।**—कास्टिकमके बाद कोलोसिन्थ और इसके बाद स्टैफाइसेग्रिया—इस तरह एकके बाद दूसरेका व्यवहार करनेपर बहुत फायदा होता है। कोलोसिन्थ और कास्टिकम आपसमें एकके बाद दूसरेका प्रयोग करनेपर खूब फायदा करते हैं।

**सदृश।**—ऐकोन, ऐक्टिया-रेस, ऐम्ब्रा, कैल्के, कास्टि, कैमो, सिकी, क्लिमेंट, काकुरा, काफिया, कोलोसिन्थ, इग्ने, क्रियो, पल्स, सल्फ, थूजा।

**तुलनीय।**—इन्द्रिय परिचालनका परिणाम—प्लैटिनम। आक्षेपमें दुर्बलता—कैलेडि। लिङ्ग-मुण्ड शिथिल—कैलि-ब्रोम। अवसाद, पेरमें कमजोरी—जेलस, नक्स, सल्फ, कैल्के, लाइकोप, नेट्रम। मानसिक वेगके कारण शूल—कैमो, कोलोसिन्थ। दन्तरोग—क्रियोजोट। मसा—ग्रैफाइटिस, कैल्केरिया। अस्थिकी बीमारी—स्टिलिञ्जिया, कैलि आयोड, अरम। अतिसार—कैमो। धारदार शस्त्रसे कटना—आर्निका। पक्षाघात—ऐकोन। मानसिक वेगकी वजहसे पक्षाघात—स्टैनम, नेट्रम। सामान्य बातसे या थोड़ेमें ही चिढ़ उठना—सल्फ, इग्ने। फूलगोभीकी तरह मसे—फास, थूजा। निगलनेके समय बाई और लगना—लैके। पसीनेका अभाव—लैके। भोजनके बाद दस्त—ऐलोज, आर्स, चायना, लाइको, पोडो। राक्षसी भूख—आर्स, कैल्के, सिना, आयोड, साइलि। पाकस्थलीके निचले भागमें शिथिलता—सिना। तम्बाकूके धूमपानसे खाँसी—स्पञ्जिया। पाराका दोषघ्न—मेजेरियम। वायु निकलनेके समय अनजानमें मल निकलना—ऐलोज। दाँतमें काला दाग—सिना।

है वहाँ नष्ट दाने निकलते हैं, खुजलानेपर खुजली आराम होती है या दूसरी जगहपर खुजली पैदा हो जाती है। (ऐ-सल्फ, इग्ने, मेजेर, स'जिया), दादकी तरह विसर्प,—सूखा, सन्धि--स्थानोंमें दाने उत्पन्न होते हैं, आराम हो जाता है और फिर पैदा हो जाता है और रातमें खुजली पैदा कर देता है। खुजलानेपर जलन हुआ करती है (सल्फ, सिपिया, गासिप, गेम्बोज, लेके, ऐ-बेञ्जो)। गूलर की तरह अर्बुद या मसे सूखे, खोलदार और कोबीके आकारके पारदके अप-व्यवहारसे पैदा हुए (ऐ-नाई, सेबाई, थूजा, अरम)।

**निद्रा।**—दिनमें निद्रालुता पर रातमें नींद नहीं आती (ऐगार, इग्नेष, पेट्रोल) और सारे शरीरमें दर्द हुआ करता है (मार्क, नक्स, पोडो), बार बार प्रबल जम्हाईके और अङ्गड़ाई साथ आँखमें पानी भर आता है। मनमें लगातार नाना प्रकारके भाव उदय होते हैं या शरीरमें खुजली और जलन रहनेके कारण बहुत रात गये नींद आती है।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—ज्वर आनेके बहुत दिन पहलेसे रोगीमें राक्षसी भूख पैदा हो जाती है (सिना, सिङ्को, साइलि)। शीत-प्रधान ज्वर। शीतमें कम्प हुआ करता है और उसके बाद उत्ताप और प्यास नहीं पैदा होती (सिपिया, सल्फ), तीसरे पहर तीन बजनेके समय शीत पैदा होता है, चेहरा गर्म या ज्वरावस्था,—रोगी शरीरपर कपड़ा नहीं रखना चाहता और उसमें प्यास पैदा हो जाती है। रातमें ज्वरके समय शरीरमें दाह होती है (आर्स, सिपिया), विशेषकर हाथ और पैरमें (सल्फ), रोगी किसी तरह भी शरीरपर वस्त्र नहीं रख सकता। पसीना बहुत ज्यादा, ललाट और तलवेमें ठण्डा पसीना होता है, रातके पसीनेमें सड़े अण्डेकी तरह गन्ध रहती है, पसीनेके समय रोगी बार बार शरीर खोलता है। त्राहिक ज्वर, शीतादि लक्षण समन्वित, मल कड़ा हो जाता है। कम्प ज्वर पैदा होनेके पहले और बाद राक्षसी भूख पैदा हो जाया करती है। पेट भरा रहनेपर भी तेज़ भूख मालूम होती है, मुँहमें बदबू और मसूढ़ेसे सामान्य कारणसे भी खून निकलने लगता है।

**वृद्धि।**—छूनेपर, खानेपर (दाँतमें दर्दके बिना ही), शरीर हिलाने, बैठे रहने, निगलनेके समय, पीने या खानेके समय, ठण्डा पानी पीनेपर, क्रोध पैदा हो जानेपर, आवेग उपस्थित होनेपर या किसी कारणसे मन उत्तेजित होने पर, उत्ताप या सर्दी लगनेपर, धोनेपर, निर्मल वायु सेवनसे, वायु परिवर्त्तनसे,

और बडा हो जाता है और उसमें सुई गडनेकी तरह दर्द हुआ करता है। दबानेपर बहुत दर्द होता है, दाहिनी करवट दबाकर सोनेपर दर्द अधिक मालूम होता है। रोगीको कभी कब्जियत और कभी पतले दस्त इसी तरह पर्यायक्रमसे होता है। मल कोचकी तरह ( ऐ फास, जैल, हिप, आयोड, मार्क, नैट-सल्फ, पोडो ), पाखाना होनेपर मलान्त्रमें अचानक तकलीफ हुआ करती है ( इस्क्यू, ऐलो, इग्ने, ऐ म्यू, पियोन, सल्फ )।

**वक्ष**।—बाये वक्षमें तेज दर्द मालूम होता है ( लैके, म्याइजि, रेनान-बल्बो )। वक्षमें रह रहकर सुई गडनेको तरह दर्द मालूम होता है, खासकर बाये वक्षमें ( ब्राई, केली-कार्ब, लेके, लाई, फास, सल्फ )।

**प्रत्यङ्ग आदि**।—बहुत आलस्य मालूम होना,—कोई काम करनेकी इच्छा नहीं होती। लगातार औंघाई आया करती है, नींद खुलनेपर रोगी सुस्त हो जाता है और उसके सरमें चक्कर आया करता है ( ऐम्ब्रा, कार्बो वेज ), सर्दी मालूम होना। सारे शरीरमें बेचैनी अनुभव होना। कठिन परिश्रमके बाद जैसा हुआ करता है, उसी तरह सारे शरीरमें दर्द और सुस्ती मालूम हुआ करती है। शरीरमें जगह जगह वातकी तरह दर्द, उरु-शिखर, जानु और गुल्फमें सुई गडनेकी तरह तेज दर्द ( चेलिडो, ऐकोन, आर्स, इग्निड, केल्के-फास )। दाहिने जानुमें बेधनेकी तरह तेज दर्द ( फिरम, गुयायेक ) दाहिने जानुमें बेधनेकी भांति तेज दर्द ( ऐगार ), हिलानेसे घटता है। बाये हाथकी अंगुलीकी सन्धिमें वातका दर्द ( ऐक्टिया-स्पाई, कोलोसिन्थ, केलि-बाई )। बाई कोहनीकी सन्धिमें ( बाई कोहनोमें ) रह रहकर दर्द, हिलानेपर घटना। दाहिना कन्धा और बाहके ऊपरी भागमें दर्द,—वृद्धि= शय्यामें सोनेपर। पृष्ट-फलक प्रदेशमें दर्द—बाहु हिलानेपर बढना। दाहिने कन्धेमें वातका दर्द ( ऐसिड-कार्बोन, कोलोसिन्थ, हाइड्रैस्ट, मिडोरिन, सैङ्ग्वि ), दाहिनी करवट सोनेपर बढना ( शय्यामें करवट बदलनेपर बढ़ना= सैङ्ग्वि ), हाथ गर्म और दोनों पैर ठण्डे। वातका इधर उधर घूमनेवाला तेज दर्द ( पल्स, लैक-कैन, केली-बाई, केलि-सल्फ )।

**वृद्धि**।—सवेरे, उत्तापसे, तम्बाकू सेवनसे, विश्रामसे, बायीं करवट सोनेपर।

शक्ति।— निम्न-शक्ति।

---

## स्टेलारिया मिडिया।
## ( STELLARIA MEDIA )

**दूसरा नाम।**—आलसाइन मिडिया, चिक-वीड।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—खिले हुए अवस्थामें इस गुल्मका संग्रहकर मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है — छोटी सन्धियोंका वात, यकृतका प्रदाह, आमवात, विचर्चिका।

**उपयोगिता और आभास।**—इसका प्रधान लक्षण है—भ्रमणशील वातका दर्द,—दर्द एक सन्धिसे दूसरी सन्धितक घूमा करता है और रोगी तकलीफसे बेचैन हो पड़ता है। यकृतमें बहुत दर्द होता है। उसका आयतन बढ़ जाता है और खूनसे भर जाया करता है।

### लक्षणावली।

**मस्तक।**—ललाटमें धीमा-धीमा दर्द,—विशेषकर ललाटके बायें पार्श्वमें, वृद्धि—सवेरे माथा हिलाने और गर्मी लगनेपर, सन्ध्याके समय प्रायः नहीं रहता। प्रबल सर दर्द भी कभी कभी हो जाया करता है। ऐसा दर्द मानो माथा जकड़ गया है—मानो एक रबरकी टोपी माथेमें जकड़ी हुई है। सर दर्द,—मानो भौंसे दर्द आरम्भ होकर दोनों कनपटी या माथेके पिछले भागमें चला जाता है। आँखके ऊपरी भागमें धीमा सर-दर्द—दाहिनी भौंपर ही अधिक मालूम होता है ( सेङ्गिु, सिपि ), इसके साथ ही बहुत सुस्ती।

**पाकस्थली।**—लगातार मिचली,—वृद्धि—सवेरे, औंघाई और समूचे शरीरमें आलस्य मालूम होना ( नक्स-मस, प्लैण्टेगो )। भूख न लगना, भोजनकी गन्धसे ही मिचली पैदा हो जाती है ( कोलचि, सिपि )। आध्मान और वायु निकलना।

**अन्त्राशय।**—बहुत आध्मानकी वजहसे पेट फूल उठा करता है और स्थूलान्त्रमें इस तरहका दर्द होता है मानो कुछ जकड़ गया है, यकृत फूला

बढ़ जाती है और रोगी न लेट सकता है और न सो सकता है। उसे बैठकर रात बितानी पड़ती है। खसड़ा रोगकी खांसी, हृप खांसी, सर्दी या सर्दी ज्वरके बाद सूखी प्रचण्ड खांसी, रक्त काम, चय-कास प्रभृतिकी विशेष अवस्थाओंपर इसका अधिकार रहा करता है। वक्षमें दबाव मालूम होना, ऐसा अनुभव होना कि उसमें कोई जमी हुई चीज है। एकाएक वक्षोस्थिसे मेरुदण्डतक घूमनेवाला तेज दर्द वगैरह इसके प्रकृतिगत लक्षण हैं। इसका निर्णायक लक्षण है, ऐसा दर्द जो मस्तिष्कके अन्तरतम प्रदेशमें अनुभूत होता है। जब सर्दी लगती है, तब पहले वह माथेमें, इसके बाद माथेसे कण्ठमें और अन्तमें वक्षके भीतर चली जाती है। इसकी धातुवाले रोगियोंको तो ऐसा अवश्य मालूम होता है, कि दोनों पैर शून्यमें हैं—यह भी इसका एक निर्णायक लक्षण है।

## लक्षणावली।

**मन।**—मस्तिष्कमें जड़ताकी वजहसे मनमें उठे हुए भावोंमें गड़बड़ी हो जाती है, रोगी किसी तरह भी इन भावोंको शृंखलाबद्ध नहीं कर सकता (ऐ फास, ऐनाक, कार्बो-वेज, ग्लोन, लेके, लाई, नक्स वोम, फास, सिपि, साइलि), बोले बिना रह नहीं सकता, कोई सुने या न सुने (अपनी अवस्थाके सम्बन्धमें=नक्स वोम), अपनी जीभको किसी तरह भी स्थिर नहीं रख सकता, शय्यामें सोकर अपने दोनों पैर पटका करता है, कोई मना करता है, तो कहता है, कि मेरी इच्छा होती है, कि मैं उड़ू, और उसे ऐसा मालूम होता है, कि वह शय्याको स्पर्श नहीं किये हुए बल्कि शून्यमें हैं (आसेरम, कैनाब-इन, लैक-कैन, लैके, वेलि)।

**मस्तक।**—मूर्द्धादेशमें, मुँहके बगलमें और निम्न हनुमें तेज दर्दके साथ माथेमें जड़ता मालूम होना, कनपटीमें ऐसा दर्द मानो तीर बिंध रहा है (एलेन, केलि-आयोड, लैक कैन, इयुपेट)। ललाट और नासामूलमें कष्ट-भाव और दबाव मालूम होना (साइक्लेमे, केली-बाई, ऐगार, लैक-डिफ्लो, पल्स, सिपि)। सर्दी या सर-दर्द,—श्लेष्मा निकलना आराम होनेके पहले (वेल, लैके)। सर-दर्द,—रोगीको बाध्य होकर सोना पड़ता है (कुरारी, केली बाई, रास), वृद्धि=आवाजसे (बेल, काक्यु, काफि, लैके, लैक-कैन लैक-डिफ्लो, [illegible]-वोम, साइलि, स्पाई, थिरिड,—सङ्गीत ध्वनि सुननेपर=काफि,

**उपशम ।**—संध्याके समय, शरीर हिलानेपर, निर्मल वायु लगनेपर, दवानेपर और भोजनके वाद ।

**सम्बन्ध ।—सदृश ।**—ऐकोन, ऐलो, कार्ब्बो-वेज, नक्स-वोम, केली-वाई, लैक-कैन, ट्राम्बिड, केली, पल्स ।

**शक्ति ।**—मूल अर्कसे ३ रा दशमिक क्रम तक ।

---

## स्टिक्टा पल्मोनेरिया ।

## ( STICTA PULMONARIA )

**दूसरा नाम ।**—लेवोरिया-पल्मोनेरिया ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—समूचे गाछसे मूल अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— हृत्शूल, दमा, श्वासनली-प्रदाह, सर्दी, गलेका जखम, खांसी, बहुमूत्र, वात, अतिसार, ग्रन्थियोंका फूलना, सर-दर्द, मूर्च्छा-वायु, बहुव्यापक सर्दी, स्वरनाली प्रदाह, खसडा, अधकपारीका सर-दर्द, स्नायुशूल, नकसीर, यक्ष्माकास, आमवात, अनिद्रा, उपदंश, शुक्रक्षय इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास ।**—इसके द्वारा वायुमार्गको ढकनेवाली श्लैष्मिक झिल्लीमें सर्दी पैदा हो जाया करती है। सर्दी होनेके बादकी प्रचण्ड यन्त्रणाजनक खांसीकी भी यह एक बढ़िया दवा है। प्रबल सर्दी, बार बार शरीरको हिला देनेवाली छींक, प्रचण्ड सर-दर्द इसके प्रधान क्रिया फल है और इसका एक विशेषत्व यह है, कि अच्छी तरह सर्दी होनेके पहले या आराम हो जानेके बाद किसी अङ्ग विशेषमें वात हो जाता है और रोगवाली सन्धियां सब फूल उठती हैं। इसकी सर्दीमें एक और भी विशेषता यह है, कि नाकसे श्लेष्मा नही निकलता या इतनी जल्दी सूख जाता है, कि उसके निकलनेकी बात तो दूर रही, नासारंध्रमें पपडी जमने लगती है, नाककी जड बहुत रुकी रहती है और भारी मालूम होती है और रोगी बार बार नाक छिडकता है पर किसी तरहका भी श्लेष्मा नही निकलता। खांसी सूखी और तंग करनेवाली, सन्ध्यासे ही या जितनी ही रात जाती है, उतनी ही बढ़कर, रातमें बहुत ही

**पाकाशय**।—दाहिनी कोखमें धीमा दर्द मालूम होता है। बायी कोख भारी मालूम होना। उदरमें ऐसी कुलकुलाहट होती है मानो गाढ़े तरल पदार्थसे भरा है और वक्षोस्थिसे मेरुदण्डतक तेज दर्द मालूम होता है। खांसी रोगमें बहुतसा आम मिला पतला दस्त आता है ( ऐ-नाई, पल्स, रियुमेक्स,—हूप खांसी रोगमें = ऐण्टि-टार्ट, सेंगिंयु,—खांसते खांसते पतला मल निकलता है = फास, स्क्विला )।

**श्वास-यंत्र**।—खांसी,—सूखी, बढ़ना = रुध्या और रातके समय ( ऐमोन-कार्ब, आर्स, हायो, केली-कार्ब, मार्क, नक्स वोम, फास, पल्स )। दिनमें अधिक नहीं रहती, रोगी न तो लेट सकता है, न सो सकता है ( सो नहीं सकता या सोनेपर बढ़ती है = आर्स, बेल, क्रोटोन-टिग, ड्रोसे हायो, आलियम-डेक्रोर, पल्स, सिपि,—सो नहीं सकता = लाई, पल्स, सिपि, सल्फ), एक जगह बैठा रहता है ( केली-बाई, फास, हायो, कोना, पल्स ) सूखी ऊँची आवाज करनेवाली हूप खांसीके आक्षेपिक या मध्य अवस्थामें सूखी खांसी ( रियुमेक्स ), स्वरनलीके नीचे, वायुनलीके दाहिने अंगमें खुजलीकी वजहसे उत्पन्न प्रचण्ड सूखी, वक्ष विदारक खांसी ( ऐ-नाई, फास रियुमेक्स, स्क्विला स्टैनम ), फाड़नेकी तरह दर्द पैदा करनेवाले स्वर दर्द मिली सूखी खांसी ( कैप्स, कक्कस-कैकाई ), सवेरे पतला बलगम निकलनेवाली खांसी,—दिनमें इतने सहजमें बलगम नहीं निकलता है, ( चेलिडो, सिपियो वैडी )। पीठके बायें पार्श्वमें अंसफलकके नीचे दर्द मालूम होना ( फाइटो ) वायुनलीके बहुत अधिक सूखापनकी वजहसे खांसी ( स्टैनम ) स्वर और वायुनलीमें खुजली अनुभव हुआ करती है और इसीलिये खांसी आया करती है ( ब्रोम, आइरिस, सोरिन रास, स्क्विल, वार्बेस्काम ), क्षय रोग ग्रस्त रोगीको लगातार सुस्त कर देनेवाली और क्षय करनेवाली खांसी ( रियुमेक्स, स्टैनम, टियुबर्क्युलिन )। वक्षमें दबाव मालूम होता है और ऐसा मालूम होता है, कि उसमें कोई जमा पदार्थ अड़ा हुआ है, तेज छाती फाड़ डालनेवाली खांसी, श्वास ग्रहण करनेके समय बढ़ना।

**प्रत्यङ्ग आदि**।—हाथसे बहुत पसीना निकलता है ( ऐग्नस, कैल्के, फास, सल्फ, थूजा )। बाहु, अँगुली, सन्धि, उरु और पैरकी अंगुलीमें ऐसा दर्द मानो कांटा गड़ गया है। हाथ और चरण फूल तथा अकड़ जाते हैं ( फ़ेर, साइलि )। प्रादाहिक वात,—रोगवाली सन्धि गर्म

फास, सेङ्गियु, सिपि, साइलि, स्पाई ), अत्यन्त मिचली और वमनकी वजहसे रोगी सुस्त हो पडता है ( ऐ-नाई, फार्मिका, ग्लोन, नक्स-मस, सेङ्गियु )। ललाट के मध्यभागमें और नासामूलमें दबावकी तरह दर्द,—जितना ही दिन चढता है, उतना ही बढता है, मानो करोटीको कोई उठा और पटक रहा है ( कैनाव-इन, लेक-डिफ्लो, ऐक्टि-रेसि ), मानो माथा शून्यमें उडता है ( ऐक्टिया-रेसि-मोसा )। मस्तिष्कके अन्तरतम प्रदेशमें दबावकी तरह दर्द ( बेसिलिनम )।

**आंख।**—पलकोंमें जलन ( ऐकोन, ऐल्यू, आर्स, केली-बाई, मार्क ), और आख बन्द या एक ओरसे दूसरी ओर हिलानेपर चक्षुगोलकमें अत्यन्त दर्द या जखम जैसा भाव मालूम होता है ( हिलानेपर=ब्राई, कोमोक्लेड, जेल, नेट-म्यू, फास ), यह दर्द सवेरेसे सन्ध्यातक क्रमशः बढा करता है। सर्दीकी वजहसे आंखोंका प्रदाह, बहुत ज्यादा श्लेष्मा निकलता है।

**नाक।**—बार बार नाक छिडकना ( टियुक्रि, बोर, हाइड्रेस्ट ) परन्तु कुछ भी नहीं निकलता। नासामूलमें बहुत कडापन या दबाव मालूम होता है ( इग्नेन्शि, बेटि, हायो, केली-बाई, पल्स, पेरिस ), जितना ही समय जाता है यह भाव भी उतना ही बढता जाता है, नाकके दाहिने पार्श्वमें विशेष चुन-चुनी होती है ( दाहिने रंध्रमें=सिपा )। घ्राण शक्ति विलुप्त हो जाती है ( साइली, नेट्र-कार्ब, पल्स, सेङ्गियु ),—सूखी सर्दी रोगमें ( घ्राण और स्वाद शक्तिका लोप हो जाना=हिपर, हायो, नेट्र-म्यू ) ज्वर रोगमें रंध्रावरक श्लैष्मिक झिल्लीका असम्भव और यन्त्रणाजनक सूखापन—श्लेष्मा निकलते न निकलते सूखकर पपडी जम जाती है और यह पपडी बडे कष्टसे निकलती है, ( एरण्डो, केली-बाई मार्क, पेट्रोल, फास )। बार बार रध्रमें अंगुली घुसाकर गोंदकी तरह सूखी जमी सर्दी ( पपडी ) निकालनेकी चेष्टा करता है। तीसरे पहर सर्दीका बढना ( सिपा, रियुमेक्स, जिङ्कम ) और निर्मल वायु लगनेपर घटना ( ऐकोन, सिपा, नक्स, पल्स )।

**मुखमण्डल आदि।**—मुखमण्डलके पार्श्व भागमें निम्न हनुमें इस तरहका दर्द मानो सलाई गड रही है। कोमल तालु सूखे चर्म-खण्डकी तरह मालूम होता है और कोई चीज निगलनेमें बहुत तकलीफ हुआ करती है ( सिपा, ग्लोन, हायो,—निगलनेके समय बढना=ऐड्रस्ट )। ठण्ड लगनेपर ही सर्दी हो जाती है और कण्ठमें दर्द हुआ करता है।

# स्टिलिञ्जिया सिलवेटिका।

## ( STILLINGIA SYLVATICA )

**दूसरा नाम।**—सेपियम सिलवेटिकम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—मूलसे अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—अस्थिकी बीमारी, अस्थिगुटी होना, गलेमें जखम, गोद, अर्श, सर्दी या सर-दर्द, पारा या उपदंश दोष, सर-सर्द, सर्दी, यकृतकी बीमारी, विचर्चिका, अस्थिवेष्ट प्रदाह, गण्डमाला, उपदंश।

**उपयोगिता और आभास।**—अस्थि-प्रदाह, अस्थिवेष्ट-प्रदाह, अस्थि-गुल्म प्रभृति उपदंश दोषसे पैदा हुए रोगमें विशेष लाभदायक है। इसका दर्द रातमें और ठण्ढी तर हवा लगनेपर बढ़ा करता है। पारा या उपदंश विषसे जर्जरित देहवाले रोगीके लिये यह परम उपकारी बन्धुके समान है। गलेकी गांठका फूलना, मोटा पेट प्रभृति क्षयके लक्षणमें भी यह बहुत फायदा किया करता है, इस तरहके रोगियोंके यकृतकी क्रिया नहीं होती और वे कमला, कब्जियत आदि रोग भोगा करते हैं। मूत्रनली प्रदाह, प्रमेह, लाला मेह, प्रदर, जननेन्द्रियके जखम, गण्डमालाके कारण जखम और उद्भेद आदिमें भी इससे बहुत फायदा हुआ करता है।

### लक्षणावली।

**मन।**—दुःखित चित्त, लगातार भविष्यके अमंगलकी आशंका किया करता है ( आईं, कैल्के, चिनिन सल्फ, साइक्यू, फास )।

**मस्तक।**—माथेमें टपक और लगातार सरमें चक्कर आना, ललाट और मस्तकके ऊपर अस्थिमय सूजन हुआ करती है ( कैल्के-फ्लू, मार्क ), पाराके विषके कारण माथेका अस्थि-वेष्ट प्रदाह ( केली-आयोड, मेज़ेन )। माथेके ऊपर रस निकलनेवाले और त्वचाको क्षय करनेवाले, भूरे रंगके उद्भेद सब निकला करते हैं।

सीमा-बद्ध लाली रहती है ( कैल्मिया )। रातमें खाँसीके कारण रोगी सो नहीं सकता। एक जगह बैठकर रात बिताता है। प्रचण्ड सर दर्दके कारण रोगीको बाध्य होकर लेट जाना पड़ता है। रात होते ही और रोगिनीको स्थिर रखनेकी चेष्टा करनेपर उसके दोनों पैर फड़का करते हैं, और उन्हें वह चारों ओर पटका करती है, रोगिनी अपने दोनों पैर पकड़ रखती है, रक्त क्षयके बाद मूर्च्छा-वायु रोगमें, रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, मानो वह शून्यमें उड़ रही है ( चलनेपर=बेलि ), रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसकी देह बहुत छोटी और वायुसे भरी है और मानो वह शय्याके ऊपर शून्यमें है ( ऐसिड फास ऐसारम, लेक-कैन, कैनाब-इन, स्ट्रैमोन, बेलि )। शरीरमें जड़ता और बेचैनी मालूम होना,—मानो सर्दी लगेगी ( जेल, हाइड्रैस्ट )। नाककी ग्रन्थिका फूलना और दर्द।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—ऐ-फास, ऐक्टिया-रेसि, ऐक्टिया-स्पाई, ऐसाराम, बेसिलिन, कैनाब-इन, कोल्के, ड्रोसेरा, डालका, हाइड्रैस्ट, केली-बाई, मार्क, नक्स मस, सिफाइटिस, रियुमेक्स, सेम्बु, जेल्स, काक्यु, इग्ने, टैरेण्ट, बेलि, स्ट्रैमोरिया।

**तुलनीय।**—फेफड़ेकी बीमारीमें—बैसिलिनम, सर्दीमें—ड्रोसेरा, नक्स, रियुमेक्स, सेम्बु, वात—सिमिसि, स्नायुके लक्षण—टैरेंटु, दमा—रियुमेक्स, मेजेरियम, शरीर हलका मालूम होना—काकु, जेल्स, माथेकी खोल उठती और गिरती है=कैनाबिस।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ३ रा शततमिक क्रम।

---

## स्टिगमेटा-मेड्डिस।

( STIGMATA MADIS ),

जी ( Zea ) देखिये।

---

**पेशाब।**—मसानेमें तेज दर्द। पेशाब—गहरे रंगका, फेन भरा, गाढ़ा और दूधकी तरह ( ऐ फास, लाई, फास ), परिमाणमें बहुत ज्यादा और बिना विलम्बके सफेद तली जम जाती है। समूची मूत्रनलीमें भयंकर तेज उत्तेजना और जलन मालूम होती है ( कैनाब सेट, कोचलिया, कोपेवा, सिनी-सियो, सिपि, टेरिब, थूजा ), पेशाबके समय बहुत बढ़ जाया करती है ( कैनाब-सेट, कैन्थ, मार्क-कोर, नेट-कार्ब, सार्स, टेरिबि ) और पेशाब करनेमें बहुत तकलीफ होती है ( आर्जेण्ट नाई, कैनाब सेट, कैन्थ, लाई, पेरीरा, पल्स ), पेशाबके समय मसानेमें स्थूल वेदना मालूम हुआ करती है ( ऐसिड-फ्लु ड, केली बाई ) मूत्रनलीमें इतनी भयकर यंत्रणा होती है, कि रोगीका शरीर पसीनेसे तर हो जाया करता है। बायें अण्डकोषमें उखाड़नेकी तरह दर्द। ( सिङ्को, रोडो )।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—दोनों डिम्बकोषमें ही भयकर दर्द मालूम होता है ( तकलीफसे रोगिनी चिल्लाया करती है=ऐट्रोपिन-सल्फ, लिलि-टाई ) प्रदर,—स्राव बहुत ज्यादा, पीबकी तरह श्लेष्मामय, प्रत्यङ्गोंमें वातकी तरह दर्द मालूम होता है।

**श्वासयन्त्र।**—स्वरनली प्रदाह, खासकर उपदंश विष-दूषित स्वर-नली प्रदाह, इसके साथ ही स्वर-भग और सूखी आक्षेपिक खाँसी, कभी कभी खाँसीके साथ पतला बलगम भी निकलता है। वक्ताओंका स्वरभग और कभी कभी पैदा हो जानेवाली स्वरनलीकी बीमारी। सन्ध्याके पहले बहुत ज्यादा सूखी खाँसी आया करती है—वायु मार्गमें खुजलीके कारण उत्पन्न। वायु मार्ग और उसके दोनों भुजोंमें कुछ गड़बड़ी और खुजली मालूम होती है, विशेषकर सवेरे सोकर उठनेपर। स्वरनलीको उपास्थि स्पष्ट सूत्रकी तरह मालूम होती है। स्वरनलीमें इस तरहकी गड़बड़ी मानो जकड़ गयी है और तालुमूलके दोनों पार्श्वके गह्वरोंमें भी डंक मारनेकी तरह दर्द मालूम होता है ( ब्रोम, कार्ष्टि, सिङ्गन )। खाँसी-थोड़ी देरतक रहनेवाली, वक्षको फाड़ डालनेकी तरह, गहरी आक्षेपिक और खाँसते खाँसते पतला बलगम निकलता है। स्वर और वायुनलीकी उपास्थिमें स्पर्श बिलकुल ही सहन नहीं होता और दर्द हुआ करता है।

**वक्ष।**—वक्ष और कन्धेके भीतरसे मानो तीर बिंध रहा है, इस तरह का दर्द ( एपिस )। समूची वक्षोस्थिके कुछ ऊपर दर्द हुआ करता है।

**आंख ।**—प्रचण्ड सर-दर्द और सारे शरीरमें अस्थि-गत दर्दके साथ दोनो आंखें प्रदाहान्वित और जलसे भरी रहती हैं,—मानो रोगीको ठण्ड लगकर सर्दी हो गयी है।

**नाक ।**—सर्दी रोगमें नाकसे श्लेष्माका स्राव, पहले पानीकी तरह और इसके बाद पीव भरा श्लेष्माका स्राव, नासा-रन्ध्र के भीतरी अंशमें जखम हो जाया करता है। नाकका अस्थि-प्रदाह ( इनेन्थि, ऐसाफिट ) और हड्डीका सड़ना या क्षय ( ऐसाफिट, अरम, फास )।

**मुख-विवर ।**—ललाटके सर-दर्द रोगमें चेहरेमें डंक मारनेकी तरह दर्द, चेहरेका अस्थि-वेष्ट-प्रदाह, कभी कभी दन्तशूलका प्रकोप पैदा हो जाता है। जीभ गाढ़े लेपसे ढँकी, रंग पीली आभा लिये सफेद, खुरदरी और क्षय हुई त्वचाकी तरह अनुभव होती है। स्वरनली प्रदेशमें जखमके भावके साथ साथ जीभ ऐसी मालूम होती है, मानो दग्ध हो गयी है। स्वर और वायुनली मध्यगत उपास्थिमें बहुत दर्द और त्वचा क्षय हो जानेकी तरह अनुभव होता है। तालुमूलके दोनों पार्श्व और कण्ठके भीतर बहुत जलन होती है ( आइरिस ) और यह जलन पाकाशय तक चली जाती है ( ऐमिल, कार्बोन-सल्फ, केली कार्ब ), द्रव्य निगलनेके समय ( केली-कार्ब )।

**पाकाशय आदि ।**—रोज तीसरे पहर लार बहना आरम्भ होता है और रातमें सोनेके समय तक बहा करती है। पाक और अंत्राशयमें जलन ( आर्स, आइरिस, केल्य )। उदरोर्द्ध-प्रदेशमें बहुत बेचैनी मालूम होना और ऐसा दर्द मानो मरोड़ हो गया है। पेट गड़गड़ाया करता है, और अन्तमें पतले दस्त आते हैं ( ऐलो, मैग-कार्ब, ओपि, ड्राम्बिड )। यकृतकी ठीक ठीक क्रिया न होनेकी वजहसे शरीर पीला हो जाता है। मन उदास रहता है और मल बहुत कड़ा होता है, बायीं कोखमें तेज सलाई गड़नेकी तरह दर्दके बाद वायु निकला करता है।

**मलान्त्र और मल ।**—उदरामय—अनियमित भावसे पाखाना हुआ करता है, मल फेन भरा, कषाय और पित्त मिला। कभी कभी दहीकी तरह सफेद आभा लिये, पाखाना होनेके समय मलान्त्र और मलद्वार आवरक पेशीके बीचमें तेज दर्द, जलन होती है और जकड़ जाता है, पाखाना होनेके आध घण्टा बाद तक इसी तरह तकलीफ मालूम हुआ करती है। कब्जियतमें—मल बहुत देरसे निकलता है।

**उपशम ।**—रोगवाला अंश दबा देने या गर्म रखनेपर।

**सम्बन्ध ।—सदृश ।—दोषघ्न ।**—इपिकाक। (भाफ सूंघने पर मिचली), आर्जेण्ट-मेट, अरम, हिपर, केली-आयोड, मार्क, मेजेर, नेट्र सल्फ, फाइटो, रास, स्टैफाई, सल्फ।

**तुलनीय ।**—उपदंशमें—सिफिलि, रोडो, मार्क, केली-आयाड। पुराने वातमें—गुयेकम, फाइटोलेक्का। वात और सर्दीकी बीमारी—नेट्र-सल्फ। इत्यादि।

**शक्ति ।**—मूल अर्कसे २ रा दशमिक क्रम।

---

## सिमारुबा।

## (SIMARUBA)

**दूसरा नाम ।**—सिमारुबा-एमेरा।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—सूखी सोरकी छालसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास ।**—उदरामय, आमाशय और कृमि रोग की उत्तम दवा है। उल्लिखित रोगमें इसका मूल अर्क या काढा दिनमें दो बार कई बूंदकी मात्रामें सेवन करनेपर विशेष लाभ होता है।

सर्प और विषैले कीडे काटनेपर भी इसका काढा या मूल अर्क लाभ करता है।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—सीड्रन, आइलैन्थ, चैपेरा एमेरा, क्वासिया, रियुम, गैम्बोजिया।

**शक्ति ।**—मूल अर्क।

---

## स्ट्रैमोनियम।

## (STRAMONIUM)

**दूसरा नाम और प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—डैटूरा स्ट्रैमोनियम। धतूरा या धतूरा जातीय वृक्षसे उत्पन्न फलके बीजोंसे मूल अर्क तैयार होता है।

समूची वक्षोस्थिके पीछेवाले वक्षमें जखमका भाव। गण्डमाला दोष-युक्त व्यक्तिको क्षय हो जानेकी सूचना। हृत्पिण्डके पास मानो घूम रहा है, इस ढङ्ग का दर्द ( कूप्रम, मैग-फास, रोडो, सेनेगा )।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—सन्ध्याके समय दाहिनी कोहनी या दाहिना पैर धक धक किया करता है और उसमें टपककी तरह तेज दर्द-मालूम होता है। समूचे बाहुसे लेकर अंगुली तक बेधनेकी तरह तेज़ दर्दका अनुभव होना। उरु-शिखर, पैर और तलवेमें जलन हुआ करती है,—विशेषकर दाहिने अंगमें ( केली-आयोड, मिडोरिन )। कन्धेमें बड़ी बड़ी अस्थि-मय गोटियाँ निकलती हैं। पैरपर दुरारोग्य पुराना उपदंशका जखम। उरुके पिछले भागका स्नायुशूल; अग्र-जङ्घास्थिपर उपदंश या प्रमेह विष दूषित अस्थि-गुल्म या गुटिका।

**सार्वाङ्गिक।**—आलस्य, बेचैनी, निद्रालुता और सारे शरीरमें बेचैनी। क्षयके जखमकी तरह दाने सब निकलते हैं और प्रायः ये सब दाने जखममें परिणत हो जाते हैं। गलेकी ग्रन्थियाँ सब बढ़ी ( कोना, आयोड, साइलि, ब्रेसिलिन )। बहुत सर्दी लगनेपर जैसा हो जाता है, शरीरकी समस्त पेशी-मण्डलीमें वैसा ही दर्द हुआ करता है। रोगी क्षीण और कंकाल सार। शरीरके किसी भी अंशमें सर्दी या ठण्डी हवा लगनेपर बीमारी पैदा हो जाती है, गरम ऊनी वस्त्रसे रोगवाला अंश या देह ढकनेपर या शय्यामें सो जानेपर घटता है। भोजनके बाद बहुत औंघाई आती है ( ऐगार, लैके, लाई, नैट्र-म्यूर, नक्स-मस, फास )।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—शय्यामें जब सोने जाता हैं, उस समय सारा शरीर बहुत ठण्ढा, परन्तु सोनेके बाद ही रोगीको पसीना होने लगता है और रातभर बहुत बोखार रहनेकी तरह उत्ताप मालूम होता है। सन्ध्याके समय मानो ज्वर-भाव हो गया है, खासकर चेहरेमें इसी तरहका उत्ताप मालूम होता है नयी सर्दी होनेपर जैसा हुआ करता है। रातके १ बजनेके समय बोखार आता है और इसके बाद रोगी गहरी नींदमें सो जाता है ( आर्स, सिपिया, मिडोरिन, जेलस, ओपि, इग्ने )।

वृद्धि।—तीसरे पहर, शरीर या रोगी अङ्ग हिलानेपर, चलनेपर, सर्दी या जलीय वायु लगनेपर।

रंजित ) और रह रहकर चेहरा लाल हो उठता है, विकारावस्थामें चेहरेपर विकट हँसो दिखाई देती है। (७) रुकी हुई बोली या तोतलाना—बड़े कष्टसे बहुत तरहका मुँह बनाकर कहीं एक बात बोल सकता है। (८) आइना आदि चमकीली चीज देखने या तकियेसे माथा उठाते ही चौकाई आ जाना। (९) धनुष्टंकारकी तरह आक्षेप, बेहोश नहीं हो जाना, चमकीली रौशनी, आइना या पानी देखते ही फिरसे प्रकोप पैदा हो जाना। (१०) तकलीफ या दर्द न रहना,—इसके रोगोंमें किसी तरहका दर्द नहीं रहता, पर यदि यचण या उरु-शिखरमें प्रदाह हो तो असह्य तकलीफ मालूम होती है। (११) औंघाई आनेपर भी रोगी सो नहीं सकता। (१२) रज, प्रसव के बादका क्लेद स्राव, पसीना वगैरह रुकना और उसी वजहसे बीमारियां। (१३) कण्ठमें रस रहनेपर भी सूखापन मालूम होना। (१४) पेशाब रुकना।

## लक्षणावली।

**मन।**—आच्छन्न या मोहाच्छन्न अवस्थामें पेशियोंका फड़कना ( ऐड्रोपिन,—सल्फ, ऐनेन्थि, क्यूप्रम ), क्रमसे नासा-ध्वनि ( ओपि ) से आरम्भ होता है, रोगी बेहोश हो जाता है, निम्न हनु झूल पड़ता है ( ओपि ) हाथ पैर फड़का करते हैं और आँख घूमा करती है, पुतली फैलती है, आपसे आप रोगीका हाथ मानो कुछ पकड़नेके लिये नाक, कान, वगैरहकी ओर बढ़ जाया करता है, जलीय पदार्थ निगलनेमें रोगीको बहुत तकलीफ होती है ( लैके, लिसिन, क्यूप्रम, हायो, मैग-फास )। भीत और चकित भावसे जाग उठता है ( बेल, कैक्टस, क्यूप्रम, हैके, नक्स मस, स्ट्रामिया ), किसीको भी पहचान नहीं सकता ( बेल, कैलेड, हायो, मार्क, नक्स, ओपि, टैबाक, वैरेट ) अपने परिवार वालोंको भी पहचान नहीं सकता ( क्यूप्रम,—अपनी स्त्री को पहचान नहीं सकता= हायो,—नया मस्तिष्कोदक, मस्तिष्कके जल संचय रोगमें=ऐसिड कार्बोलिक ); भयसे चिल्ला उठता है [ इग्ने, लाइ,—बच्चेको रातके भयके रोगमें=कैली कोवाल्टम ( और बच्चेको होनेपर ) जो पासमें रहता है उसे पकड़ रखता है ( काफिया और जेल्स )] जड़ बुद्धि,—वस्तु या व्यक्ति, सबके प्रति उदासीन भाव प्रकट करता है, ( एपिस, ओपि, ऐनाक )। स्मरण शक्तिका बहुत क्षीण होना ( डा० फ्रेड्ड क्रैफ्ट कहते हैं, कि क्षीण स्मृतिकी चिकित्सामें—ऐनाक, क्रियो,

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:— शोथ, स्वर-लोप, संन्यास, दाहन, निस्पन्द वायु, ताण्डव, मदात्यय, अनजानमें पेशाब; मृगी, कामोन्माद, आँखकी बीमारियाँ, सर दर्द, हिचकी, जलातंक, मूर्च्छा-वायु, प्रसवके बादका बदबूदार स्राव, उन्माद, मस्तिष्कावरण-प्रदाह, तोतलाना, चौंक उठना, पलकोंका फड़कना, नाक छिड़कना, डेरा देखना, सूर्याघात, धनुष्टङ्कार, कम्पन, पिपासा, जबड़े अटकना; सान्निपातिक ज्वर।

**उपयोगिता और आभास।**—इसकी लक्षणावलीपर ध्यान देनेसे मालूम होता है कि स्नायु विधानपर ही इसकी शक्ति प्रकट हुआ करती है। जैसे,—नाना प्रकारकी मूर्त्तियोंका देखना, डर जानेके कारण या मूर्च्छा-वायु रोगमें धनुष्टंकारकी तरह आक्षेप, अश्लील कल्पना या कुत्सित बातें बकनेके साथ प्रसवके बादका उन्माद, बुद्धि बिगड़ जाना, प्रलाप लक्षणके साथ आरक्त ज्वर,—उद्भेद निकलनेमें देर होने या निकल आने बाद एकाएक गायब हो जानेपर प्रलाप, आक्षेपिक श्वास-रोग, जलातंक और पेशी-गुच्छसे दूसरी पेशी-गुच्छपर आक्रमण करनेवाला ताण्डव रोग। इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण ये हैं:—(१) बहुत बकवाद मिला प्रलाप,—कभी बकता है, कभी गाता है, कभी कविता पढ़ता है और कभी पागलकी तरह काम करता है। असम्बद्ध प्रलाप,—लगातार बकता है, प्रार्थना अनुनय विनय, अश्लील भाषा का प्रयोग लगातार एक साँसमें रोगीके मुँहसे निकला करता है। (२) अन्धकारमें और अकेलेमें रहनेपर रोगीका रोग बढ़ जाया करता है, रोशनी और पाँच आदमियोंके बीचमें रहना पसन्द करता है। अन्धकारमें एक कदम भी चल नहीं सकता। (३) नींद खुलनेपर भीत और चकित भाव,—मानो आँख खुलते ही रोगी न जाने क्या देखकर डर गया। डरावनी परछाईं देखना, रोगी बहुत डर जाता है, विकारावस्थामें भागनेकी चेष्टा करता है। (४) भ्रम-ज्ञान,—मानो उसका शरीर दो है, देखी हुई चीजें अपने आयतन की अपेक्षा छोटी दिखाई देती हैं। मानो कोई खास प्रत्यङ्गके अंशसे देह अलग हो गयी हैं, माथा मानो चूर चूर होकर चारों ओर बिखरा पड़ा है। (५) दोनों आँखें एकदम खुली, उठी और चमकीली, पुतलियाँ फैली और उनमें रोशनीका ज्ञान नहीं रहता। (६) चेहरा गर्म और लाल पर हाथ और दोनों पैर बरफकी तरह ठण्डे, दोनों गालोंपर लाल चकत्ते (सीमा-बद्ध राग

जाती है ( कार्बो ऐन, कार्बो-वेज, लाई, फास, प-स, वेलि ), अन्धेरेमें रोगी एक कदम भी चल नहीं सकता ( लिथिया-कार्ब,—आंख बन्दकर चल नहीं सकता = ऐल्यु, आर्जेण्ट नाई, फाइजस )। रोगी दौड़ता फिरता है ( हायो, वेरेट )। जलातङ्क, पानी, आइना या कोई चमकीली चीज देखते ही आक्षेप फिरसे पैदा हो जाता है ( बेल, कैन्थ, लिलि )। रोगी चिल्लाता है, कुत्तेकी तरह भौंकता है, काटने दौड़ता है ( क्युप्रम, हायो, लैके, लिसिन, ग्लब )। मुंह और कण्ठ सूख जाते हैं और चिकने मालूम होते हैं, आंखकी पुतली फैल जाया करती है और रोगीको होश नहीं रहता। विदेशी भाषामें बोलता है, लगातार बका करता है ( साइक्यु, लैके ), कभी गाता है, कभी कभी कविता पाठ करता है ( ऐगार )। उदास, मृत्युभय, लगातार रोता है, हिताहित ज्ञान की ताड़ना या अनुतापानलमें दग्ध हुआ करता है। रोगिनी अपनेको निर्दोष नहीं समझ सकती। बहुत डर जानेके बाद ताण्डव, मृगी, उन्माद और चित्तविषाद वगैरह रोग पैदा हो जाते हैं।

मस्तक।—सरमें चक्कर आना,—अन्धकारमें या आंख बन्दकर चल नहीं सकता ( ऐल्यु, अर्जेण्ट-नाई, फाइजस ), रोगी ढलमलाया करता है। आंखके सामने अन्धेरा हो जाता है और चेहरा लाल हो उठता है, मतवालोंकी तरह ढनमनाया करता है ( ऐगार ), पीछे या बायीं ओर गिर पड़नेकी सम्भावना। पीछेकी ओर गिर जानेकी सम्भावना ( कैल्के, कास्टि, साइलि,—बायी ओर = बोरैक्स, इयुपेट )। समूचा माथा, विशेषकर मूर्द्धादेशमें सूर्यकी धूप लगनेपर, बहुत अधिक जड़ भावके साथ यन्त्रणाजनक उत्ताप मालूम होता है। उठनेके समय ललाटमें इस तरहका दबाव मालूम होता है कि रोगी न तो अच्छी तरह आंख खोल सकता है और न ऊपरकी ओर देख सकता है ( कार्बो वेज, कोरैल-रूब, साइलि )। सवेरे अधिक रक्तसञ्चय होनेके कारण सर-दर्द,—मध्याह्नमें बहुत बढ़ जाता है और सन्ध्याके समय घटा करता है ( ग्लोन, कैलिया, नैट-म्यु, फास, स्पाइजि ), भयंकर यन्त्रणाकी वजहसे रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो वह उन्मत्त हो जायगा। ऐकोन, बेल, कैल्के, कैक्ट, इग्ने, इरिडियम, नैट-म्यु ), दीवारपर माथा पटकता है या दबाया करता है ( सैनियु )। ब्रह्मतालुके नीचे धक धक किया करता है और रोगी सुस्त हो पड़ता है ( कैल्के, कैस्टोर, मैरेट )। देखने और सुननेकी शक्ति      हो जाती है, ( दर्शन शक्तिका लोप होना = बेल, आइरिस, कास्टि,

लेके, नेट-म्यू और स्ट्रैमो,—यह याद रखना चाहिये ), कोई बात कहनेके समय दो चार शब्द बोलते न बोलते यह भूल जाता है, कि क्या कहना चाहता है, अपनी क्षीण स्मृतिके कारण रोता है, सूर्याघात या सर्दी गर्मीकी बादवाली क्षीण स्मृति। नाना प्रकारकी काल्पनिक छायामूर्त्ति देखकर रोगी बहुत डर जाता है ( हायो, ऐब्सिन्थ, कैली-ब्रोम, ओपि ), प्रेतमूर्त्ति देखता है ( ऐट्रोप, सल्फ, बेल, क्यूप्रम, ऐसेट, ओपि ) और कानके पीछे ऐसा स्वर सुन पड़ता है, मानो कोई बोल रहा है ( क्यूप्रम-ऐसेट ); चूहा, कुत्ते, बिल्ली वगैरहकी छाया-मूर्त्ति दृष्टिपथपर पैदा हो जाती है ( इथ्यू, मिडोरिन, ओपि, सांप=लैक-कैम ), मानो एक अपरिचित मनुष्य घरमें घुस आया, या मानो नाना प्रकारके जन्तु घरकी छतको भेदकर उछल कूद मचा रहे हैं या उसकी ओर दौड़े आते हैं। असम्बद्ध कल्पना,—उसे ऐसा मालूम होता है, कि उसकी आकृति बहुत ही लम्बी चौड़ी है ( प्लैट ) मानो उसका दो शरीर है ( औरत होनेपर=स्ट्रैमोन, —पुरुष होनेपर=ऐनाक, मानो उसका कोई खास प्रत्यङ्ग संख्यामें दूसरेसे दूना है=पेट्रोल ), या वह शय्याके पायतानेकी ओर लम्बे लम्बे सोया हुआ है, मानो उसका आधा अङ्ग काट डाला गया है। रोगी कहता है, कि वह प्रेतात्माओंसे बातें करता है। कभी प्रगाढ़ भक्तिसे प्रार्थना किया करता है और कभी धर्मके सम्बन्धमें वक्तृता आरम्भ करता है। विकारकी अवस्थामें इस भावसे छिप जाता है, मानो न जाने कितना लज्जित हो रहा है ( बेल, हेलिबो, पलस, कोकेइन, लैके ), भागनेकी चेष्टा करता है ( बेल, हायो, ऐगार, ओपि, वेरेट ), अपनी अवस्थाके सम्बन्धमें खासा चैतन्य रहता है, बहुत अधिक शंकित भाव, लगातार प्रलाप बका करता है। ( हायो, ओपि ), एक बात समाप्त करते न करते दूसरी आरम्भ कर देता है ( लैके, ऐक्टिया, ऐगार ), माथेपर दोनों हाथ उठाकर ताली बजाया करता है और उसकी आँखें भरपूर खुली रहती हैं। रोगी चित हो, घुटने मोड़कर हाथ जोड़कर सोया रहता है और इस अवस्थामें कभी प्रलाप कभी धनुष्टङ्कारकी तरह अकड़न इसी तरह पर्यायक्रमसे हुआ करता है। रोशनी तथा पाच आदमियोंमें रहना पसन्द करता है ( रोशनीमें रहना पसन्द करता है=बेल, जेल, ऐकोन,—पाच आदमियोंके बीचमें रहना पसन्द करता है=विस्मथ, कैली-कार्ब, लाई, पैलेड, सिपि )। अकेला नहीं रह सकता ( आर्स, कैम्फो, बिस्मथ, कैली-कार्ब, लिलि-टाई, लाई, ), अन्धकारमें या अकेलेमें रहनेपर रोगीकी बीमारी या तकलीफ बढ़

या कोई दूसरी चमकीली चीज देखनेपर धनुष्टङ्कार आदि आक्षेप पैदा हो जाती है। दो देखना,—प्रत्येक चीज कुछ फैली और बायीं ओर उसीकी तरह और एक चीज दिखाई देती है। रतौंधी ( सिङ्को, हायो, लाइ, ऐ-नाई ), आँखकी पुतली फैली ( बेल, हायो, ओपि ), कभी कभी स्थिर हो जाया करती है और उसमें रोशनीका ज्ञान नहीं रहता ( साइक्यू, डिजिट )। आखें प्रदाहकी तरह लाल और उसके भीतरकी शिराएं सब ऐसी मालूम होती है मानों मैले खूनसे भर रही हैं। चणस्थायी दृष्टिलोप। निद्रित अवस्थामें रोगीकी आख अधखुली रहती है। ( इपिका, ओपि, पोडो, सल्फ )।

**कान।**—शब्द सहन नहीं होना, कहीं भी जरा सी आवाज हुई कि रोगी चौंक उठा ( ऐकोन, बेल, लेके, ओपि, जिङ्कम )। अच्छी तरह सुन नहीं पाता। कानमें ऐसा अनुभव होता है, मानो हवा निकल रही है। ( चेलिडो, लिडम, पलस )।

**मुखमण्डल।**—चेहरा गर्म, लाल और फूला हुआ ( बेल, ओपि ), दृष्टि उन्मादकी तरह ( ऐक्टिया, बेल, ग्लोन, हायो, लिसिन ), दोनो गालोंपर सीमाबद्ध लाली और हाथ पैर बरफकी तरह ठण्डे, ललाट सिकुड़ा, भृकुटी चढ़ीकी तरह ( कास्टि, कैमो, हेलिबो, इग्ने )। रोगिनी समझती है, कि उसका चेहरा लम्बा हो गया है ( ग्लोन, स्टेनम )। मस्तिष्कावरण झिल्ली प्रदाह रोगमें एक पार्श्वकी विसर्पिका,—रोगी अंश कभी फड़का करता है और कभी सुन्न हो जाता है। स्नायविक मुखशूल,—पागल बना देनेवाली तकलीफ, रह रहकर रोगीकी देह नाच उठती है और ऊपरकी ओर उछल सी जाती है। रोगी अपना ओठ एकबार पीछेकी ओर और एक बार सामनेकी ओर दिखाया करता है। दोनों ओंठ सूखे और लसदार। आचेपके बाद दाँती लग जाया करती है। निचला हनु झूल पड़ता है ( आर्नि हेलिबो, लैके, ओपि )। दांतपर दांत रगड़ा करता है ( बेल, सिना, हायो )। दांतपर अधिक मैल जमना ( ऐकार्बोल, हायो, रास )।

**मुख-विवर।**—जीभ फूली, अकड़ी और सूखी, रोगी सहजमें जीभ हिला नहीं सकता ( बेल, क्रोटेल, हेलिबो, लैके, फाइज़स, निकोलम )। बाधाके साथ तोतलाना ( बेल, मार्क, नक्स-वोम, कैनाब-इन, सेलिन ), बहुत चेष्टा करने और नाना प्रकारका चेहरेका भाव बनानेपर मुंहसे बोली निकलती है ( बोवि,

नेट्र-म्यू, अवणशक्तिका लोप = ऐ-सैलिसि ), चेहरा फूला ( लैके ) और मलिन मालूम होता है, माथा भारीपयुक्त होनेकी वजहसे रोगी बार बार अपना माथा तकियेसे उठाता है ( बेल—माथा बार बार तकियेसे उठाने और रखनेपर अच्छा रहता है = सिङ्को )—यंत्रणा घटानेके लिये माथा हिलाता है (सिङ्कोना, केलि-आयोड, सिकेलि ), कभी कभी पीछेकी ओर माथा झुकाये रहता है ( ग्लोन, हेलिबो, केली-बाई, माइगेल, टैबाक ) और तकियेपर बराबर माथा हिलाया या इधरसे उधर किया करता है ( बेल, साइक्यू, हेलिबो, हायो, ओपि, पोडो )। स्थिर पड़े रहना पसन्द करता है। ऐसा मालूम होता है, कि माथा टुकड़े टुकड़े होकर चारों ओर बिखरा पड़ा है ( बैप्टि )। माथा बहुत छोटा मालूम होना ( जेल, हिपोम, लिसिन, मिडोरिन, पल्स )। मस्तिष्कावरक झिल्ली प्रदाह रोगमें माथेमें भयानक यन्त्रणा, मिचली, प्रलाप, आँखें प्रदाह-भरी, दृष्टि उन्मादकी तरह और स्थिर ( बेल, हेलिबो, लैके, जिङ्कम )। रोगी पागलकी तरह व्यवहार करता है। स्नायु सब फड़का करते हैं और आक्षिप्त हुआ करते हैं, हाथ और दोनों पैर ठण्ढे हो जाते हैं और नाड़ी कमजोर और सुस्त हो जाती है। वातके कारण या वातकी वजहसे सर दर्द, इसके साथ ही जड़ता मालूम होना। कोई विषय सोच नहीं सकता ( साइमेक्स, आर्जेण्ट-नाई, पेरिस, स्याई ), मूर्द्धादेशमें या ललाटमें दर्द अधिक मालूम होना, वृद्धि—सन्ध्या और रातके समय। गलेमें और माथेपर उखाड़ने की तरह दर्द,—रोगी रोशनी सहन नहीं कर सकता ( ग्लोनोइनम ) वृद्धि— सर्दी लगनेपर और सवेरे सोकर उठनेपर, घटना—छूनेपर। रह रहकर माथा तकियेसे उठ जाता है ( साइक्यू, हायो, नैट म्यू, सिपी )। तकियेमें माथा घुसाया करता है ( एपिस, बेल, हेलिबो, हाइपि, कैम्फो )। माथा पीछेकी ओर टेढ़ा हो जाता है ( साइक्यू, साइना, क्यूप्रम ऐसेट, ग्लोन हेलिबे, ओपि, हेलेन ) माथा हिलाया करता है और चारों ओर माथा डगमगाता है, आक्षिप्तावस्थामें दाहिने पार्श्वकी ओर ज्यादा हिलता है। सूर्यास्तके बाद झुकने या उठनेके समय हाथसे माथा पकड़ रखता है।

, आँख।—आंख बिलकुल खुली, टकटकी लगी हुई, ऐसे भावकी मानो बाहर निकली पड़ती है ( ऐमिल-नाई, बेल, हायो, नैजा, ओपि ) चमकीली और घूमती हुई ( बेल, कैमो, हायो, लिसिन, वेरेट )। चमकीली रोशनीमें आंख झुलस जाती है, रोशनीमें रह नहीं सकता। चमकीली रोशनी

जाता है, अनजानमें पेशाब होता है (बेल, साइक्यू, हायो, ओपि, रास), मस्तिष्ककी बीमारीमें पेशाब रुकना (ऐपोसिन), कभी कभी पेशाबके समय पेशाब धीरे धीरे, बून्द बून्द और क्षीण स्रोतमें निकलता है (बेल, कैन्थ, कास्टि, हायो, नक्स, सार्सा), कितना भी वेग क्यों न दे, स्वाभाविक स्रोतसे पेशाब नहीं निकलता। अनजानमें ज्वालाजनक कषाय पेशाब होता है, पर बहुत जोर लगाने या तलपेट दबानेपर भी पेशाब नहीं होता, विशेषकर कष्टकर प्रसवके बाद। पेशाबके बाद ही फिरसे वेग,—मानो मूत्राशय अभी खाली नहीं हुआ है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—स्त्री पुरुष दोनो होकी कामुकता बढ़ जाती है, अस्वाभाविक इन्द्रिय सेवनकी वजहसे मृगी रोगमें (ब्यूफो, कौल्को, प्लैट, सिपि, सल्फ, केली-ब्रोम)। बच्चा बराबर अपनी लिङ्गेन्द्रियपर हाथ रखा करता है (ऐकोन, ब्यूफो, हायो, मार्क)। कामुकता (कैन्थ, ओरिगेन, प्लैट),—लगातार अश्लील भाषामें गाली देता है। रोगिनीके शरीरसे भी वीर्यकी गन्ध आती है। जरायुसे रक्तस्राव, रोगिनी बहुत बकती है, कभी गाती है और कभी कभी देवताकी आराधना करने लगती है, कभी कभी जमे हुए खूनके टुकड़े सब निकलते हैं (कैमो, क्रोक्स सैट, प्लैट, सेबाइ, सैङ्गिविन)। गर्भस्राव हो जानेकी सम्भावना,—रोगिनी लगातार बका करती है, कभी गाती है और कभी अत्यन्त विनम्र भावसे प्रार्थना करने लगती है। प्रसवके बादका आक्षेप, लगातार पसीना निकला करता है। प्रसवके बादका क्लेदस्राव बहुत घट जाता है, कभी कभी स्तनमें काफी दूध रहते रहते ही उन्मादके लक्षण प्रकट हो जाते हैं, रोगिनी नाना प्रकारकी छायामूर्त्ति देखती है और मूर्खोंकी तरह बकती है।

**श्वासयन्त्र।**—कण्ठस्वर ऊंचा और पतला, कर्कश या अस्पष्ट। हिदन ग्रन्थिका स्पन्दन। श्वास-प्रश्वास कष्टजनक और बहुत तेज। बचमें सङ्कोचनकी वजहसे ऐसा मालूम होता है मानो सांस रुकी जाती है (लाइ, मिडोरिन, स्पाइ, स्टैफाइ)। श्वासकष्ट मालूम होनेकी वजहसे रोगिनी निर्मल वायु सेवनके लिये बहुत लालायित रहती है (नैट म्यू, सल्फ)। शराबियोंकी खांसी (आर्स, कक्कस, नक्स, ओपि, सेलिन)। खांसी, बंधे समयका अन्तर देकर पैदा हो जाती है, हृदि = सबेरे, कण्ठको ... से) प्रबल वायु-

हगने, खाई ) समझमें नहीं आता कि क्या कह रहा है ( ऐ-फास, बेल, हायो ) या बिलकुल ही बोल नहीं सकता ( ऐ-नाई, आर्जेण्ट-नाई, ग्लोन, केली ब्रोम ) मुंह और कण्ठके भीतर इतना सूख जाता है, कि देखनेपर चिकना दिखाई देता है और बहुत प्यास लगती है। मुंहसे लगातार गाढ़े गोंदकी तरह लार निकला करती है, शीत और ज्वरके समय बहुत लार निकलती है। मुंहमें मानो गोली बँध जाती है।

**गलेके भीतर।**—कण्ठनलीके आक्षेपिक संकोचनकी वजहसे निगलनेमें कष्ट ( बेल, कैन्थ, हायो, हेलिबो, लैके, ऐ-नाई )। निगलनेके समय निचले हनुके नीचेवाली ग्रन्थिमें डंक मारनेकी और चबानेकी तरह दर्द मालूम होता है। जलातंक रोगमें,—जलीय पदार्थ देखते ही डर मालूम होता है। सामने रखा हुआ पानीका गिलास देखते ही रोगी डरता है ( बेल, कैन्थ, लिसिन ) और उसमें अकड़न पैदा हो जाती है। कण्ठनली संकुचित हो जाती है और मुंहसे फेन निकलने लगता है ( लिसिन )- ऐसा अनुभव होना कि कण्ठमें पानी खौल रहा है। कण्ठ बहुत सूखा ( एपिस, नक्स-मस, रास )।

**पाकाशय और अन्त्राशय।**—भयानक प्यास,—खट्टी चीजें खानेका अत्यन्त आग्रह ( कैमो, हिप, मैग-कार्ब, थिरिडि ) हिचकी, रोगी छटपटाया करता है और सोया सोया चिल्ला उठता है। मुंहमें बहुत लार रहनेपर भी तेज प्यास। वमन,—तकियेसे सर उठाते ही ( आर्स, गासिप, वेरेट, ब्राई, कोलचि,—थोड़ा भी शरीर हिलानेपर = लैके, टेबाक, वेरेट, ) या हरे रङ्गका और खाई हुई चीज मिला या पित्तमय। उदरमें अधिक आध्मान होनेकी वजहसे रोगिनीकी नींद खुल जाती है। उसके उदरमें ऐसा मालूम होता है कि न जाने कितने कीड़े रेंग रहे हैं और वह चिल्ला उठता है। उदरमें आध्मान होनेकी वजहसे फूल उठता है पर एकदम कड़ा नहीं होता।

**मल और मूत्र।**—मल और मूत्र, दोनों ही रुक जाते हैं। बाल-विसूचिका—मल बहुत बदबूदार, बच्चेकी वक्र दृष्टि ( डेरा देखना ), चेहरा उतरा हुआ और डरा तथा चौंककर जागता है। पेटमें भयानक मरोड़ हो कर प्रलापके साथ काले रङ्गका बहुत ही बदबूदार मल निकला करता है ( आर्स, ओपि, प्लम्ब, वेरेट, लैक, कैन्थ )। मलद्वारसे जमा हुआ खून निकलता है ( ऐल्यूमेन )। पेशाब—साफ, परिमाणमें अधिक, रातमें एकाएक पेशाब हो

**सार्वाङ्गिक ।**—रोगी हमेशा सोये रहना पसन्द करता है ( ऐमोन-ऐसेट, बेल, ब्राई, कैल्के, फेरम, नेट-म्यू, नक्स-वोम, स्क्विला )। चलनेके समय उसकी देह टलमलाया करती है, बिना सहारे एक कदम भी नहीं चल सकता ( आर्जेण्ट-नाई, काक्य, कार्लि, हायो, नक्स-वोम, पेट्रोल, फास, प्लम्ब )। धनुष्टङ्कार आदि आक्षेप,—अधिकांश स्थानोंमें वहिरायाम अर्थात शरीर पीछेकी ओर धनुष की तरह टेढ़ा हो जाता है,—चमकीली, ज्योतिर्मय चीजें सब या पानी देखने पर या किसीके रोगीको छूनेपर ( बेल, कैम्प, हायो, लिसिन—छूनेपर=ऐङ्गस, बेल, साइकूर काकुर, कार्बोन-आक्सिजैन ) या यदि रोगीको कोई ऊँची आवाज में कुछ कहता हैं, तो फिर अकड़न पैदा हो जाती है ( लिसिन )। आक्षेपके समय बच्चा काठकी तरह कड़ा हो जाता है। भयकी वजहसे ताण्डव रोग या प्रेत-नृत्य,—अंग प्रत्यङ्गोंमें बीच बीचमें सुरसुरी होकर कोना कोनी भावसे प्रत्यङ्गोंका नृत्य आरम्भ हो जाता है, कभी माथेपर बाहु घुमाया करता है, कभी उछल पड़ता है, टेबिलपर चढ़ना चाहता है, इत्यादि। मूर्च्छावायु ग्रस्त रोगिनी थोड़ेमें ही कातर हो पड़ती है और कभी हँसती है तथा कभी रोती है। पर्याय क्रमसे इसी तरह विपरीत भाव सब प्रकट होते हैं। इन्द्रियकी उत्तेजना भी बहुत बढ़ जाती है। डर जानेकी वजहसे मृगी—प्रकोप पैदा होनेके कुछ ही पहले रोगिनी चिल्ला उठती है और इसके बाद ही तन्द्रामें जा पड़ती है, पेटमें दर्द हुआ करता है। शरीर एक ओर सुन्न या पक्षाघाताक्रान्त और दूसरा पार्श्व फड़का करता है। शरीरका समस्त रस स्त्राव और नि-सरणकी क्रिया रुक रुक जाया करती है। आक्षेपके समय बहुत ज्यादा पसीना होता है और इसके बाद ही औंघाई ( ब्यूफो, बेल, कैम्फो )। इसके अधिकांश रोगोंमें दर्द नहीं रहता ( ओपि ), यन्त्रणा राहित्य इसका एक प्रधान लक्षण है।

**त्वचा ।**—समूची देहपर गहरे लाल उद्भेद निकलते हैं ( एपिस, एरम, बेल, रास )।

**निद्रा ।**—गहरी नींदके समय नाकसे आवाज हुआ करती है ( ओपि ), नींद खुलनेपर महा गम्भीर भाव धारण करता है, सभी चीजें नयी मालूम होती हैं या चिल्ला उठता है। ऐसा प्रकट करता है, मानो न जाने कितना डर गया है। छिपनेकी चेष्टा [illegible] मालूम पड़ता है।

वाले स्थानमें चलनेपर ( आर्स, कार्बो-वे, कोई चिढ़ानेवाला कारण होनेपर = ऐकोन, स्टेफ ), कोई चमकीली चीज देखनेपर ( आगकी ओर देखनेपर = ऐण्टि-क्रूड ) और पानी पीनेपर ( लिसिन, नेट-फास ) इस खाँसी,—घड घड खाँसी, छाती जकड़ी मालूम होती है, मानो साँस रुक जायगी। हृदय जोरसे धड़का करता है। वक्षमें घड़घड़ाहट होती है, रोगी उद्विग्न हो पड़ता है, माथेमें खून चढ आता है और खून मिला बलगम निकला करता है, कभी कभी माथेमें धनुष्टङ्कारकी तरह आक्षेप पैदा हो जाता है. किसी तरहसे डर जानेके बाद जरा हिलने डोलनेसे ही कलेजा इतनी जोरसे धड़कने लगता है कि रोगीके मुंहसे घण्टे दो घण्टेतक बोली नहीं निकलती। सान्निपातिक ज्वरमें रोगीके वक्षपर एक तरहके लाल उद्भेद निकलते हैं। रोज सवेरे नींद खुलने पर श्वासमें कष्ट मालूम होता है, ठण्ढी हवामें उसकी साँस रुक जाना चाहती है।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—मेरुदण्डमें बहुत स्पर्श असहिष्णुता,—जरा दबानेसे ही रोगी चिल्ला उठता है और पागलपन दिखाने लगता है ( ऐट्रोपिन, सल्फ, केलि-कार्ब, सल्फ, ऐकोन )। मेरुदण्डके बीचमें और चूतड़में मानो अकड़न पैदा हो गयी है—ऐसा अनुभव होना। गर्दन अकड़ी—पीछेकी ओर माथा झुका नहीं सकता। बाहु और हाथका आक्षिप्त भाव,—रह रहकर चौंक उठता है। शय्या नोचा करता है या भ्रममें देखे हुए पदार्थ पकड़नेके लिये हाथ फैलाता है ( हायो, आर्स, बेल, ओपि, रास, जिङ्कम )। हाथ पैर फड़का करते हैं ( बेल, हायो )। प्रत्यङ्गोंकी कण्डराएँ सब सिकुड़ा और फैला करती हैं या फड़का करती हैं ( हायो, केली-आयोड )। हाथ पैर काँपा करते हैं ( आर्जेण्ट-नाई, कास्टि, काकुल, कोना, जेलस, नक्स, ओपि, प्लम्ब, टेबाक )। रह रहकर हाथ-पैर अवश हो जाते हैं, उनमें झुनझुनी होती है। रोगी अपने माथेके ऊपर दोनों हाथ उठाकर ताली बजाता है। मुट्ठी बँधी रहती है। बाएँ उरु-शिखर प्रदेशका स्नायुशूल,—पीब पैदा होनेमें इतनी तकलीफ होती है, कि रोगी बेचैन हो पड़ता है। पानीके गिलासके पास हाथ ले जाना या वह ग्लास पकड़कर मुँहमें लगाना बहुत कष्ट-जनक मालूम होता है। अंगुल-बेढ़ा, तकलीफसे रोगीको पागल बना देता है। पीब पैदा होनेका दर्द इससे बहुत कुछ घट जाता है ( हिपर, साइलि, सल्फ, ऐन्थ्राक्सिन )।

**प्रतिविष** ।—बेल, कैम्फोरा, ह्यायो, नक्स-वोमिका ।

**अनुकूल सम्बन्ध** ।—बेलेडोना और क्यूप्रमके बाद इसके प्रयोगसे विशेष लाभ हुआ करता है,—विशेषकर हूप खाँसीमें। जरायुके फूल अटकनेसे कारण यदि रक्तस्राव हो और प्रलाप आदि भी मौजूद रहें तो कितने ही स्थानोंमें "स्ट्रैमोनियम" की अपेक्षा "सिकेलि"से ज्यादा फायदा होता है। ( आर्स, बेल, ब्राई, क्यूप्रम, ह्यायो, लाई, पल्स, सल्फ )।

**तुलनीय** ।—जरायुसे रक्तस्राव, फूल अटकना प्रलाप—सिकेलि, पाइरो। प्रलाप—बेल, लैके, क्यूप्रम, जिङ्कम। भ्रम देखना—सैण्ट, थूजा। विसर्प—बेल, रास। चमकीली रोशनीमें आक्षेप—कैलो-ब्रोम। गर्म पसीना ओपियम। वाचालता—क्यूप्रम, ह्यायोसायेमस, लैके, एपिस। हँसना और रोना—ग्रस्म, लैकेसि, ओपियम। जननेन्द्रियपर हाथ रखना—जिङ्कम। धनुष्टंकारकी तरह आक्षेप—नक्स-वोम। भागनेकी चेष्टा—बेल, ब्रायो। अनिद्रा—बेलाडो। रतौंधी—बेलाडो।

**सदृश** ।—ऐगार, आर्स, बेल, ब्राई, कैमो, साइक्यूटा, ह्यायो, इग्ने, मार्क, नक्स-वोम, ओपि, प्लम्ब, पल्स, सिकेलि, सल्फ, वेरेट-ऐल्ब।

**शक्ति** ।—मूल अर्कसे ३० या २०० शक्ति।

---

## स्ट्रान्शियाना कार्बोनिका।

### ( STRONTIANA CARBONICA )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—विचूर्ण।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग** ।—हृत्शूल, मलान्त्रमें जलन, संन्यास; अस्थिकी बीमारी, छातीमें जलन, कब्जियत, ऐंठन, अतिसार, अजीर्ण, दुबलापन, अनजानमें वेश्राव, पैर ठण्डे, बवासीर सर दर्द, हिचकी, श्वेत प्रदर, आर्त्तवमें विकार, शिरा प्रदाह, स्टप्रश्री, चोट लगना, मायक धातु दोषकी वजहसे मर्स, शिराका फूलना, दृष्टिका दोष।

**उपयोगिता और आभास** ।—माथेमें बहुत अधिक रक्त-सञ्चय, चेहरा लाल तथा सन्यास, मेरुदण्डसे पैदा होनेवाला सर-दर्द, खूब जल्दी

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—मानो पीठपर पानी पड़ा है ऐसी सर्दी मालूम होना, शीत पीठकी राहसे निचले अङ्गमें उतरता है ( मानो पीठ पर ठण्ढा पानी ढाल रहा है=रास, सेबाड,—मानो पीठपरसे पानी गिर रहा है =ऐगार )। सारा शरीर ठण्ढा,—चेहरा लाल और माथा गर्म, हाथ पेर फड़का करते हैं। ओढ़ना उतारनेपर बहुत जाड़ा मालूम होता है ( थूजा )। शरीरकी त्वचा बरफकी तरह ठंडी और पसीनेसे तर, हाथ और दोनो पैर नीले हो जाते हैं ( वेरेट )। कभी कभी चेहरा, हाथ और दोनों पैर नीले और बरफकी तरह ठंडे। हाथ-पैर बहुत ठंडे, नीले और उनमें हिलानेकी शक्ति नहीं रहती, पर उत्तापावस्थामें बार बार प्यास लगती है। पहले माथा और चेहरेमें उत्ताप पैदा होता है, इसके बाद समूची देह ठंडी हो जाती है और उसके कुछ ही बाद सारे शरीरमें उत्ताप और मानसिक बेचैनी प्रकट होजाती है। ज्वरके समय रोगी सो जाता है ( ऐण्टि टार्ट, युपेट, लेके, नेट्र-म्यु, ओपि, पोडो, रोबिन, सैंबियु,—ज्वरके समय सो जाता है और बहुत ज्यादा पसीना होता है=पोडो )। सन्ध्याके पहले मिचली और वमन होकर भयानक उत्ताप और बेचैनी पैदा हो जाती है, माथा और चेहरा लाल हो उठता है और बाकी अङ्ग ठण्ढे और उजले दिखाई देते हैं ( वेन, ओपि ), बहुत ज्यादा उत्तापकी वजहसे शरीरमें दाह हुआ करता है और पसीना होता है ( सिपिया )। उत्ताप अवस्थामें शरीरका छोटेसे छोटा हिस्सा भी यदि ओढ़नेके बाहर निकल जाता है, तो तकलीफका ठिकाना नहीं रहता ( बहुत अधिक जाड़ा मालूम होता है=नक्स )। बहुत सम्हालकर अच्छी तरह अपना शरीर ढके रहता है। शीतावस्थामें मुखमण्डल और माथेमें उत्ताप, उत्तापावस्थामें पैर और दोनों चरण बरफकी तरह ठंडे। पसीना होनेके समय रोगी किसी तरह भी अपनी देह ढक नहीं सकता। बल्कि उसके सरमें चक्कर आया करता है। प्रलाप बकता है और कभी कभी मृगीकी तरह अकड़न पैदा हो जाती है ( हायो )। पसीनेवाली अवस्थामें भी खासी प्यास रहती है। आँखमें जलन और धुँधली दृष्टिके साथ बहुत ज्यादा पसीना होता है। पसीना तेलकी तरह ( ब्राई, मार्क, फास, थूजा, टियुक्र्युनिन ) और खट्टी गन्ध-भरा ( कार्बो-ऐन, मोरिन, पाइरोजेन, स्टेफाई )। बच्चोंके बोखारमें वह सोया सोया रो उठता है, चौंक पड़ता है और उसके अङ्ग-प्रत्यङ्ग फड़का करते हैं। आँख अधखुली। पुतली मैली और पेशाब रुक जाया करता है।

(प्लेट, स्ट्रेनम), घटना—उत्तापसे, विशेषकर सूर्यकी गर्मीसे (मेग-म्यू, मेग-फास, रास, साइलि, स्ट्रेमान)। सर दर्द,—मेरु मूल या गर्दनके पीछेसे दर्द पैदा होकर ऊपरकी ओर समूचे माथेमें चला जाता है (मिनियेन, पैरिस, साइलि), घटना=दबाने और गर्म कपड़ेसे माथा ढकनेपर (मैग म्यू, साइलि)। माथा और चेहरेमें गर्मी मालूम होना,—विशेषकर तीसरे पहर चलनेके समय,—चेहरा लाल हो उठता है। बेचैनी बहुत मालूम होती है और भी घाई आती है। ऐसा मालूम होता है, मानो ब्रह्मतालुसे ऊपरी हनु चिपक गया है, मानो भीतरसे माथा फैल रहा है, मानो माथेमें बहुत खिंचाव पड़ रहा है, धीरे धीरे बढ़ता और घटता है।

**आँख।**— आँखोंमें जलन होती है, खींचन मालूम होती है, और लाल हो उठती हैं। पलकें बहुत फड़का करती हैं। रगड़नेपर आँखके सामने लाल और नीले चक्कर सब दिखाई देते हैं (कोमोक्लेड) और उसमें मानो धूलके कण गिर गये हों ऐसा दबाव मालूम होना (कोरैल, पल्स)। दृष्टिके सामने मानो रोशनीकी किरणें काँप रही हैं या तरंगकी तरह हिल रही हैं (एराण्डो-कैरि) अन्धकारमें हरे बिन्दु सब उड़ते दिखाई देते हैं। अन्धकारमें रह नहीं सकता (कैनाब-इन, स्ट्रेमोन)।

**नाक।**—नाक छिड़कनेपर, रंध्रके भीतरसे काले रंगकी खून मिली सूखी पपड़ी निकलती है (नेट्र-आर्स), नाकका बायाँ पार्श्व फड़का करता है (मस्कास, फाइजस)।

**मुखमण्डल।**—रह रहकर चेहरा तमतमा उठता है (ऐमिल, ऐकोन, बेल, ग्लोन, लेके) और सारे शरीरकी धमनियोंमें टपक हुआ करती है, —विशेषकर स्त्रियोंकी वयोसन्धिके समय (ऐमिल)। चेहरा लाल और प्रदाह पैदा करनेवाला उत्ताप युक्त हो जाता है। मुखमण्डल या दाहिने गाल में खुजली पैदा हो जाया करती है, खुजलानेपर और भी बढ़ जाता है। चेहरे-पर प्रमेह विषसे उत्पन्न दाने सब निकलते हैं, उसमें जलन और कुटकटी हुआ करती है और उससे रस निकला करता है।

**मुख-विवर।**—दाँतमें दर्द,—दर्द चिलक मारनेकी तरह। ऐसा मालूम होता है, कि दाँत सब किसी पेंचसे आपसमें कस दिये गये हैं (ब्राई, [illegible] निकलना (चेलिडो, नक्स-मस, पल्स)। निगलने

जल्दी पतले दस्त आना, उर्वास्थिका सड़ना या उसकी अस्थिका क्षय होना तथा एंड़ीकी इस ढंगकी मोच जो आनिका या रियुटासे आरोग्य न हो और गुल्फ-सन्धिमें बहुत दिनोंका दर्द प्रभृति इसकी विशिष्ट क्रिया-भूमि है। इसके कई निर्णायक लक्षण ये हैं,—(१) कभी कभी चेहरा तमतमा उठता है और धमनियोंमें टपकसी होने लगती है (२) चलनेके समय रोगीके माथेमें खून अधिक चढ़ जाना और चेहरा लाल हो जाना, मानो संन्यासका लक्षण है। (३) मानो श्वास रुक जाना चाहती है। हृत्पिण्डमें ऐसा ही अनुभव होना, रोगी किसी तरह भी स्थिर नहीं रह सकता, ऐसा मालूम होता है, मानो छातीपर कोई भारी चीज दबी हुई है। (४) माथेमें अधिक रक्त-संचय होनेपर, गर्म चीजोंसे माथा ढँके रहनेपर सर दर्द घट जाता है। (५) जलीय हवा रोगी बिलकुल ही सहन नहीं कर सकता। (६) मलका पतलापन,—रातके प्रथम प्रहरमें बहुत बढ़ जाता है और एक बार पाखाना होने बाद हाथका पानी सूखते न सूखते फिर पाखाना लग आता है। रातके अन्तिम भागमें ३ बजे घट जाया करता है। (७) पतले दस्तके साथ अस्थिका, विशेषकर उरुकी हड्डीका क्षय और सूजन, (८) एंड़ी मुड़ जानेके कारण बहुत दिनोंतक स्थायी दर्द। (९) मुखमण्डलमें और शरीरके अन्यान्य अंगोंमें प्रमेह विषकी वजहसे तर खुजली और जलन करनेवाले उद्भेद पैदा हो जाते हैं। दाहिने अंगके साथ इसकी विशेष घनिष्ठता है। भोजन कर लेने बाद पाकाशयका भार घट जाता है।

## लक्षणावली।

**मस्तक।**—मस्तकमें रक्तका अधिक सञ्चार होना और रोगी जितनी बार चलता है, उतनी ही बार उसका चेहरा लाल और गर्म हो उठता है, संन्यासका लक्षण (बेल, ग्लोन, ऐस्टि-रियुब), गर्म कपड़ेसे माथा ढकनेपर और उत्ताप लगनेपर घट जाता है (मैग म्यू, साइलि), मानो माथेकी त्वचा ब्रह्मतालुकी ओर खिंचती है, ऐसी अनुभूति पैदा करनेवाला सर-दर्द (ब्राई, कैली-आयोड, मिनियेन, मार्क, प्लेट) और मानो माथेकी खोली करोटीके भीतरके सभी पदार्थोंके दबावकी वजहसे बाहर निकली आती है (ग्लोन), वृद्धि—सन्ध्याके समय (रास, टैबाक, वेलि) माथा झुकाकर सोनेपर (आर्स, फास, पल्स, स्पाइजि)। सर-दर्द धीरे धीरे बढ़ता और धीरे धीरे घटता है

(प्लेट, स्टेनम), घटना—उत्तापसे, विशेषकर सूर्यकी गर्मीसे (मेग-मूर, मेग-फास, रास, साइलि, स्ट्रेमान)। सर दर्द,—मेरु मूल या गर्दनके पीछेसे दर्द पैदा होकर ऊपरकी ओर समूचे माथेमें चला जाता है (मिनियैन, पेरिस, साइलि), घटना=दबाने और गर्म कपड़ेसे माथा ढकनेपर (मैग मूर, साइलि)। माथा और चेहरेमें गर्मी मालूम होना,—विशेषकर तीसरे पहर चलनेके समय,—चेहरा लाल हो उठता है। बेचैनी बहुत मालूम होती है और औंघाई आती है। ऐसा मालूम होता है, मानो ब्रह्मतालुसे ऊपरी हनु चिपक गया है, मानो भीतरसे माथा फैल रहा है, मानो माथेमें बहुत खिचाव पड रहा है, धीरे धीरे बढ़ता और घटता है।

**आँख।**— आँखोंमें जलन होती है, खींचन मालूम होती है, और लाल हो उठती है। पलकें बहुत फड़का करती हैं। रगड़नेपर आँखके सामने लाल और नीले चक्कर सब दिखाई देते हैं (कोमोक्लेड) और उसमें मानो धूलके कण गिर गये हों ऐसा दबाव मालूम होना (कोरैल, पल्स)। दृष्टिके सामने मानो रोशनीकी किरणें काप रही हैं या तरगकी तरह हिल रही हैं (एराण्डो-कैरि) अन्धकारमें हरे बिन्दु सब उड़ते दिखाई देते हैं। अन्धकारमें रह नहीं सकता (कैनाब-इन, स्ट्रेमोन)।

**नाक।**—नाक छिड़कनेपर, रन्ध्रके भीतरसे काले रगकी खून मिली सूखी पपड़ी निकलती है (नैट्र-मार्स), नाकका बायाँ पार्श्व फड़का करता है (मस्कस, फाइजस)।

**मुखमण्डल।**—रह रहकर चेहरा तमतमा उठता है (ऐमिल, ऐकोन, बेल, ग्लोन, लेके) और सारे शरीरकी धमनियोंमें टपक हुआ करती है,—विशेषकर स्त्रियोंको वयोसन्धिके समय (ऐमिल)। चेहरा लाल और प्रदाह पैदा करनेवाला उत्ताप युक्त हो जाता है। मुखमण्डल या दाहिने गाल में खुजली पैदा हो जाया करती है, खुजलानेपर और भी बढ़ जाता है। चेहरे-पर प्रमेह विषसे उत्पन्न दाने सब निकलते हैं, उसमें जलन और कुटकटी हुआ करती है और उससे रस निकला करता है।

**मुख-विवर।**—दाँतमें दर्द,—दर्द चिलक मारनेकी तरह। ऐसा मालूम होता है, कि दाँत सब किसी पेचसे आपसमें कस दिये गये हैं (ब्राई, इयुफोर्ब)। मुँहसे बदबू निकलना (चेलिडो, नक्स-मस, पल्स)। निगलने

के समय मानो गलेमें खुच खुच करता है ( आर्जेण्ट-नाई, इलिकस, हिपर, नैट-आर्स )।

**पाकाशय और अंत्राशय**।—मुखमण्डलमें जलन करनेवाला उत्ताप मालूम होनेके साथ ही मिचली, मुँहमें मिट्टीका स्वाद ( फेरम, नक्स-मस, टेल्यू )। प्रबल हिचकी ( मैग फास, मस्कस, नक्स-मस, निकोलम, नक्स-वोम ) कुछ भी क्यों न खाये, उसके बाद ही ( तुरन्त या कुछ देरसे ) बहुत गड़बड़ी मालूम होती है। पेट-भारी मालूम होता है, वृद्धि=चलनेपर ( जिङ्कम ), घटना=भोजनके बाद। पेट जकड़ जाता है और कण्ठमें पानी भर आता है। नाभि प्रदेशमें दर्द, पुट्ठे-प्रदेशके छिद्रमें सुई गड़नेकी तरह दर्द।

**मलान्त्र और मल**।—कब्जियत,—भेंड़की मलकी तरह गाठें सब इतने कष्टसे निकलती हैं कि रोगी बेहोश हो जाना चाहता है और उसकी तकलीफका ठिकाना नहीं रहता। पाखाना हो जाने बाद बहुत देरतक मल-द्वारमें जलन हुआ करती है ( रेफेनस ) और रोगी सुस्त हो पड़ता है ( आर्स, ब्रूम्ने, फास )। पतले दस्त—मल पीले रङ्गका पानीकी तरह,—तलपेटमें मरोड़की तरह दर्दके साथ तकलीफ रातमें बहुत बढ़ जाती है और पाखानेसे आते न आते फिर वेग पैदा हो जाता है। रातके ३-४ बजनेके समय घटता है, पतले दस्त आनेके बाद, बहुत देरतक मलद्वारमें जलन हुआ करती है ( पियो-निया, रेफेनस )। मलनालीमें ऐसा दर्द मानो बवासीर हो गया है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय**।—रजःस्राव देरसे होता है—स्राव पहले रक्तकी तरह, इसके बाद थक्का थक्का खून निकलता है। प्रदर, चलनेके समय स्राव हुआ करता है ( इस्कुल-हिप, बोवि, कार्बो ऐन, मैग-म्यू, नैट-म्यू, सार्सा )।

**श्वासयंत्र**।—स्वरभंग और कण्ठमें रूखापन मालूम होनेकी वजहसे खाँसी पैदा हो जाती है। वायुनलीमें उत्तेजनाकी वजहसे सूखी खाँसी आती है, वृद्धि=रातमें। चलनेके समय छातीमें दबाव और श्वासमें तकलीफ मालूम होती है ( कैक्टस, ब्रूम्ने, पल्स )। रह रहकर वक्षमें ऐसा दर्द मानो जकड़ गया है या नख लग रहा है, खाँसने या श्वास लेनेके समय सुई गड़ने की तरह दर्द ( ब्राई, कैलि-कार्ब, स्क्विला )। वक्षोस्थिको छूनेपर दर्द मालूम होता है ( कैस्टोर, साइमेक्स, रेनान, साइलि, ओस्मियम ), वक्षोस्थिके बायें पार्श्वमें ऊपरकी ओर फैलनेवाली [illegible]न। हृत्पि[illegible] ऐसा अनुभव होना मानो

छाती दबाकर श्वास-रोध कर रहा है ( एपिस, आर्स, डिजिट, केलि-कार्ब, लैके, स्पाई )। रोगी बेचैन हो पड़ता है, उसे ऐसा मालूम होता है, मानो वक्षपर एक भारी चीज रखी हुई है ( आइबिर, केलि बाई, प्लेट, सेनेगा )। वक्षो-स्थिके नीचे रातमें ऐसा दर्द होता है, मानो दबाया हुआ है ( ऐ-फास, वेसो, इयुफ्रे )। शय्या त्यागनेपर फिर नहीं रहता। हृत्पिण्ड और धमनी आदि का प्रबल स्पन्दन ( ऐमिल, ग्लोन, वेरेट-विर )।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—गर्दन अकड़ी और उसमें फाड़नेकी तरह दर्द,—मानो गलेकी कण्डराएँ सब सिकुड़ गयी हैं ( बेराइ कार्ब, जिङ्कम )। पीठ और नितम्ब देशमें इस तरहका दर्द मानो चोट लग गयी है,—छूने या झुकने पर बहुत दर्द मालूम होता है ( नेट म्यू,—सीधा नहीं हो सकता = सोरिन )। नितम्बदेश और पीठमें इस तरहका दर्द मानो टूट गया है। प्रत्यग प्रदेशमें, खासकर सन्धियोंमें उखाड़ने जैसा दर्द—बढ़ना = सन्ध्याके समय और रातमें बिछौनेपर सोनेके समय ( मार्क, केलि-आयोड, सिफिलिन )। इसके द्वारा अधिकांश स्थानोंमें खासकर दाहिने अङ्गपर ही रोगका आक्रमण अधिक हुआ करता है, सन्ध्याके समय शरीरका दाहिना अङ्ग हिला नहीं सकता,—मानो पक्षाघात हो गया है। प्रत्यङ्गोंमें ऐसा दर्द मानो अस्थि-मज्जा सब चबाया जा रहा है ( ऐ फास, रियुटा )। पैरकी पोटलीमें और तलवेमें ऐंठन ( कैल्के, कयूप्रम-ऐसेट, प्लम्ब, साइलि )। एँड़ीमें पुरानी मोचके कारण दर्द ( आर्निका और रियुटासे लाभ न होनेपर )। ऊरुकी हड्डीका क्षय ( ऐञ्जुस्टुरा, ऐ-फ्लू, आरम म्यू-नेट, साइलि ),—पानीकी तरह दस्त ( साइलि ), इसके साथ ही रोगवाले अङ्गकी सूजन।

**सार्वाङ्गिक।**—रोगी बहुत दुबला हो जाता है ( ऐ-नाइ, आर्स, चायना, ग्रेफ, आयोड, लाइ, नेट-म्यू, फास, प्लम्ब, साइलि, स्टेनम, सल्फ )। अधिकांश दर्द ही मानो मज्जागत रहता है और रह रहकर बड़े जोरसे देह फड़क उठती है। शरीरमें गर्मी मालूम होनेपर भी रोगी अपनी देह खोलना नही चाहता ( आर्जेण्ट-नाइ, बेल मैग कार्ब, नक्स वोम, पल्स, रास, सैम्बियु सिला, स्ट्रैमोन )।

**त्वचा।**—चेहरा और शरीरके अन्यान्य अंगोंमें प्रमेह विषकी वजह

के समय मानो गलेमें खुच खुच करता है ( आर्जेण्ट-नाई, डलिकास, हिपर, नैट-आर्स )।

**पाकाशय और अंत्राशय।**—मुखमण्डलमें जलन करनेवाला उत्ताप मालूम होनेके साथ ही मिचली, मुँहमें मिट्टीका स्वाद ( फेरम, नक्स-मस, टेल्यू )। प्रबल हिचकी ( मैग-फास, मस्कास, नक्स-मस, निकोलम, नक्स-वोम ) कुछ भी क्यों न खाये, उसके बाद ही ( तुरन्त या कुछ देरसे ) बहुत गड़बड़ी मालूम होती है। पेट-भारी मालूम होता है, वृद्धि=चलनेपर ( जिङ्कम ), घटना=भोजनके बाद। पेट जकड़ जाता है और कण्ठमें पानी भर आता है। नाभि प्रदेशमें दर्द, पुट्ठे-प्रदेशके छिद्रमें सुई गड़नेकी तरह दर्द।

**मलान्त्र और मल।**—कब्जियत,—भेंड़के मलकी तरह गाठें सब इतने कष्टसे निकलती हैं कि रोगी बेहोश हो जाना चाहता है और उसकी तकलीफका ठिकाना नहीं रहता। पाखाना हो जाने बाद बहुत देरतक मल-द्वारमें जलन हुआ करती है ( रेफेनस ) और रोगी सुस्त हो पड़ता है ( आर्स, इग्ने, फास )। पतले दस्त—मल पीले रङ्गका पानीकी तरह,—तलपेटमें मरोड़की तरह दर्दके साथ तकलीफ रातमें बहुत बढ़ जाती है और पाखानेसे आते न आते फिर वेग पैदा हो जाता है। रातके ३-४ बजनेके समय घटता है, पतले दस्त आनेके बाद, बहुत देरतक मलद्वारमें जलन हुआ करती है ( पियोनिया, रेफेनस )। मलनालीमें ऐसा दर्द मानो बवासीर हो गया है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—रजःस्राव देरसे होता है—स्राव पहले रसकी तरह, इसके बाद थक्का थक्का खून निकलता है। प्रदर, चलनेके समय स्राव हुआ करता है ( इस्कुल-हिप, बोवि, कार्बो ऐन, मैग-म्यू, नैट-म्यू, सार्सा )।

**श्वासयंत्र।**—स्वरभंग और कण्ठमें रूखापन मालूम होनेकी वजहसे खाँसी पैदा हो जाती है। वायुनलीमें उत्तेजनाकी वजहसे सूखी खाँसी आती है, वृद्धि=रातमें। चलनेके समय छातीमें दबाव और श्वासमें तकलीफ मालूम होती है ( कैक्टस, इग्ने, पल्स )। रह रहकर वक्षमें ऐसा दर्द मानो जकड़ गया है या नख लग रहा है, खाँसने या श्वास लेनेके समय सुई गड़नेकी तरह दर्द ( ब्राई, केलि-कार्ब, स्किला )। वक्षोस्थिको छूनेपर दर्द मालूम होता है ( कैस्टोर, साइमेक्स, रेनान, साइलि, ओस्मियम ), वक्षोस्थिके बायें पार्श्वमें ऊपरकी ओर फैलनेवाली जलन। हृत्प्रदेशमें ऐसा अनुभव होना मानो

गर्भावस्थाके वमनमें भी यह फायदा करता है। मूत्रपथरी, बदबूदार पेशाब, पैर फूलना, पैरकी गिराएँ फूलकर अकड़ जाना प्रभृति उपसर्गोंमें इसका व्यवहार होता है।

**शक्ति।**—निम्न शक्ति।

---

## स्ट्रान्शियम नाइट्रिकम।

## ( STRONTIUM NITRICUM )

**दूसरा नाम।**—नाइट्रेट आव स्ट्रान्शियम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—तरल द्रवके आकारमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—सर-दर्द, कानके पीछे घाव, अंटसंट खानेकी इच्छा, थोड़ा ऋतुस्राव प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

**शक्ति।**—निम्न-शक्ति।

---

## स्ट्रोफेन्थस हिस्पिडस।

## ( STROPHANTHUS HISPIDUS )

**दूसरा नाम।**—ओनाई, ऐरो, प्वायजन।

**प्रतस्तु-प्रक्रिया।**—पके बीजसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—मदात्यय, रक्ताल्पता, खाँसी, दो देखना, शोथ ( हृत्पिण्डकी बीमारीके कारण शोथ ), रक्तकास, हृद्रोग इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—हृत्पिण्डकी नाना प्रकारकी दुरारोग्य बीमारियोंकी यह एक बहुत ही लाभदायक दवा है। नीचे इसकी संक्षिप्त नामावली लिखी जाती है'—

### लक्षणावली।

**मन।**—बकवादी और चिड़चिड़ा मिजाज, सरमें चक्कर, उदरमें जलन इत्यादि।

से उद्भेद पैदा हो जाया करता है। ये उद्भेद सब बहुत खुजलाया करते हैं और उनसे रस बहता है ( सार्सा, थूजा )।

**निद्रा** ।—निद्रित अवस्थामें हाथ पैर आदि और देह फड़का तथा चौंका करती है। सूखी खांसीके कारण रातमें बार बार नींद खुल जाती है ( कैमो, सिना, हायो, कोना, स्क्विला )।

**शीत, उत्ताप और पसीना** ।—ज्वरके समय नाक और मुंहसे आगकी लपटकी तरह उत्ताप निकलता है और बहुत प्यास लगती है। रातमें ज्वरमें गात्र सूखा और पसीनेसे रहित रहता है। रातमें बहुत ज्यादा पसीना हुआ करता है और शरीरका कोई अंग ओढ़नेसे बाहर निकल जाने पर उस खुले अंगमें तुरन्त दर्द मालूम होता है।

**वृद्धि** ।—छूनेपर, मलनेपर, माथा झुकाकर सोनेपर, शरीर हिलाने, चलने, झुकने, शारीरिक परिश्रमसे, सन्ध्याके समय, रातमें जलीय तर हवा लगनेपर और भोजनके कुछ देर बाद।

**उपशम** ।—उत्ताप लगनेपर,—खासकर सूर्यके उत्तापसे, अन्तिम रातमें ३।४ बजनेके समय और भोजन करते ही।

**सम्बन्ध** ।—**सदृश** ।—आर्निका, ऐस्ट्रियिस-रिपु, बैराइटा-कार्ब, फेरम, इस्क्युलस-हिप, मैग म्यू, रियुटा, रास, साइलि, स्ट्रैमोन, बैलि।

**सम्बन्ध** ।—आर्नि, कैल्के, कास्टि, केलि-कार्ब, मार्क, नक्स-वोम, फास, पल्स, रियुटा, सिपिया।

**शक्ति** ।—२ रा दशमिक विचूर्णसे ६ ठा शततमिक क्रम।

---

## स्ट्राण्टियम ब्रोमेटम।

### ( STRONTIUM BROMATUM )

**दूसरा नाम**।—ब्रोमाइड आव स्ट्राण्टियम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—विचूर्ण और द्रव दोनों आकारमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास** ।—यह अग्निमान्द्य और खासकर स्नायविक दौर्बल्यकी वजहसे अग्निमान्द्य और अम्लरोगकी एक बढ़िया दवा है।

गर्भावस्थाके वमनमें भी यह फायदा करता है। मूत्रपथरी, बदबूदार पेशाब, पैर फूलना, पैरकी शिराएँ फूलकर अकड़ जाना प्रभृति उपसर्गोंमें इसका व्यवहार होता है।

**शक्ति।**—निम्न शक्ति।

---

## स्ट्रान्शियम नाइट्रिकम।

## (STRONTIUM NITRICUM)

**दूसरा नाम।**—नाइट्रेट आव स्ट्रान्शियम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—तरल द्रवके आकारमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—सर-दर्द, कानके पीछे घाव, अटसट खानेकी इच्छा, थोड़ा ऋतुस्राव प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

**शक्ति।**—निम्न-शक्ति।

---

## ष्ट्रोफेन्थस हिस्पिडस।

## (STROPHANTHUS HISPIDUS)

**दूसरा नाम।**—ओनाई, ऐरो, प्वायजन।

**प्रतस्तु-प्रक्रिया।**—पके बीजसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—मदात्यय, रक्ताल्पता, खाँसी, दो देखना, शोथ (हृत्पिण्डकी बीमारीके कारण शोथ), रक्तकास, हृद्रोग इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—हृत्पिण्डकी नाना प्रकारकी दुरारोग्य बीमारियोंकी यह एक बहुत ही लाभदायक दवा है। नीचे इसकी संक्षिप्त नामावली लिखी जाती है—

### लक्षणावली।

**मन।**—बकवादी और चिड़चिड़ा मिजाज, सरमें चक्कर, उदरमें जलन इत्यादि।

**पाकस्थली।**—डकार और हिचकी, पाकस्थलीकी पेशियोंका फड़कना, अन्ननली और पाकस्थलीमें जलन, भूख न लगना और पाकाशयमें बेहद दर्द, यहां तक कि कभी कभी वमन तक हो जाया करता है। कभी कभी पतला दस्त भी आता है। प्रायः जी मिचलाया करता है पर वमन नहीं होता। भोजनसे अरुचि, भोजनके बाद ऐसा अनुभव होना कि गला रुक गया है और वमन।

**अन्नाशय।**—यकृत प्रदेशमें दबाव मालूम होना। दाहिनी कोखमें ऐसा दर्द मानो शूल बिंध रहा है (चेलिडो)। दाहिना मसाना और यकृत प्रदेशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द (लाई)। उदरमें हुड़ हुड़ शब्द और नाभि-प्रदेशमें ऐसा मालूम होना मानो नख गड़ रहा है। स्थूलान्त्रके अंगूठीकी तरह चक्करके पास सुई गड़नेकी तरह दर्द। पेटमें बहुत दर्द होकर बार बार पतला पाखाना होना,—पर रोगीकी भूखमें किसी तरहकी गड़बड़ी नहीं होती, कूथनके बाद मलद्वारमें जलन पैदा करनेवाला पाखाना होना।

**पेशाब।**—मसानेमें बहुत अधिक रक्त-सञ्चय होता है। पेशाब बहुत थोड़ा और बहुत देरसे हुआ करता है। मसानेका प्रदाह, धमनी आदिमें रक्त-सञ्चय होनेके साथ। सारे शरीरके शोथ रोगमें पेशाबका रुकना।

**हृत्पिण्ड।**—रोगीके जीवनके किसी न किसी समय बहुत ज्यादा शारीरिक परिश्रम या व्यायामकी वजहसे श्वासकष्ट, हृदग्र भागमें बेचैनी मालूम होना या शरीरके विभिन्न अंशोंके धमनी आदिमें टपक। हृत्पिण्डकी क्रिया बहुत क्षीण पर द्रुत। नाड़ी स्वाभाविक पर क्षीण और इसके साथ ही श्वास-कष्ट,—धमनी आदिकी अनमनीयता और स्थूलता, यकृतमें संकोचनकी वजहसे चर्बीका घट जाना। नये ज्वर आदिमें हृत्पिण्डकी क्रिया क्षीण। स्नायु सुस्त और मूर्च्छावायु ग्रस्त रोगिनियोंका कलेजा धड़कना। हृदयके अगले प्रदेशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। हृत्पिण्डके द्वि-कपाट रन्ध्रकी राहसे ऊपर (हृत्वार्णमें) की ओर संचालित खूनका पीछेकी ओर लौट आना। शरीरमें शोथ और उसके साथ ही सूजन ([illegible] शराब, [illegible] बहुत ज्यादा तम्बाकू सेवनकी वजहसे हृद्[illegible] और उ[illegible]।

**प्रत्यङ्गादि** [illegible] जिनका रजःस्राव

पेशियोंमें दर्द हुआ करता है। हाथ और दोनों पैर बहुत ठण्डे, मस्तिष्ककी कमजोरीकी वजहसे सरमें चक्कर आना।

**सम्बन्ध-सदृश।**—ऐडोनिस-वार्नेलिस, क्रोटिगस, डिजिटेलिस, कान वेलेरिया, केफिइन, ऐगारिन, स्पार्टिइन, फेजियोलस, कैक्टस, ऐपोसाइनम-कैनाबिनम।

**अनुकूल।**—एरम।

**तुलनीय।**—हृत्पिण्ड—डिजिटेलिस। शोथ—ऐपोसाइनम, क्रोटिगस, कैक्टस। रक्त गिरना—फ़ेरम। मदात्यय—वायना, नक्स, ऐवेना।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ६ ठा दशमिक क्रम।

---

## स्ट्रिकनिनम।

## (STRYCHNINUM)

**दूसरा नाम।**—ष्ट्रिकनिनम, ष्ट्रिकनिया।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्ण, इसके बाद अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है — अन्धापन, प्रधान धमनीमें दर्द, स्वरभंग, दमा, मूत्राशयकी बीमारियाँ और पक्षाघात; स्तनमें दर्द, खाँसी, ऐंठन, उदर और वक्ष व्यवधायक पेशीका आक्षेप, अनजानमें पेशाब, बाहर निकली हुई आँखें, आँखके स्नायुकी विकृति, सर-दर्द, अर्द्धाङ्गका पक्षाघात, बहुव्यापक सर्दी, सन्धि समूहोंमें कड़ापन, स्वरनलीकी बीमारी, स्नायविक दुर्बलता, सुन्न हो जाना, रातके समय अर्द्धाङ्गका पक्षाघात, मलान्त्रका स्नायुशूल, आमवात, मुष्कत्वकका फोड़ा, मेरुदण्डकी उत्तेजना, धनुष्टंकार।

**उपयोगिता और आभास।**—रह रहकर होनेवाली धनुष्टंकारकी तरह अकड़न इसका प्रधान लक्षण है,—जोरसे दरवाजा बन्द करने या रोगीके कमरेमें किसीके प्रवेश करनेपर या उसे छूनेपर आक्षेप तुरन्त पैदा हो जाता है। केवल चित्त सोनेपर कुछ आराम मिलता है, रोगी जोरसे चिल्ला उठता है और इसके बाद ही उसमें आक्षेप पैदा हो जाता है। बहुत डर जानेकी

**पाकस्थली।**—डकार और हिचकी, पाकस्थलीकी पेशियोंका फड़कना, अन्ननली और पाकस्थलीमें जलन, भूख न लगना और पाकाशयमें बेहद दर्द, यहां तक कि कभी कभी वमन तक हो जाया करता है। कभी कभी पतला दस्त भी आता है। प्रायः जी मिचलाया करता है पर वमन नहीं होता। भोजनसे अरुचि, भोजनके बाद ऐसा अनुभव होना कि गला रुक गया है और वमन।

**अन्त्राशय।**—यकृत प्रदेशमें दबाव मालूम होना। दाहिनी कोखमें ऐसा दर्द मानो शूल बिंध रहा है (चेलिडो)। दाहिना मसाना और यकृत प्रदेशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द (लाई)। उदरमें हुड़ हुड़ शब्द और नाभि-प्रदेशमें ऐसा मालूम होना मानो नख गड़ रहा है। स्थूलान्त्रके अंगूठीकी तरह चक्करके पास सुई गड़नेकी तरह दर्द। पेटमें बहुत दर्द होकर बार बार पतला पाखाना होना,—पर रोगीकी भूखमें किसी तरहकी गड़बड़ी नहीं होती, कूथनके बाद मलद्वारमें जलन पैदा करनेवाला पाखाना होना।

**पेशाब।**—मसानेमें बहुत अधिक रक्त-सञ्चय होता है। पेशाब बहुत थोड़ा और बहुत देरसे हुआ करता है। मसानेका प्रदाह, धमनी आदिमें रक्त-सञ्चय होनेके साथ। सारे शरीरके शोथ रोगमें पेशाबका रुकना।

**हृत्पिण्ड।**—रोगीके जीवनके किसी न किसी समय बहुत ज्यादा शारीरिक परिश्रम या व्यायामकी वजहसे श्वासकष्ट, हृद्‌ग्र भागमें बेचैनी मालूम होना या शरीरके विभिन्न अंशोंके धमनी आदिमें टपक। हृत्पिण्डकी क्रिया बहुत क्षीण पर द्रुत। नाड़ी स्वाभाविक पर क्षीण और इसके साथ ही श्वास-कष्ट,—धमनी आदिकी अनमनीयता और स्थूलता, यकृतमें संकोचनकी वजहसे चर्बीका घट जाना। नये ज्वर आदिमें हृत्पिण्डकी क्रिया क्षीण। स्नायु सुस्त और मूर्च्छावायु ग्रस्त रोगिनियोंका कलेजा धड़कना। हृदयके अगले प्रदेशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। हृत्पिण्डके द्वि-कपाट रन्ध्रकी राहसे ऊपर (हृत्कार्णमें) की ओर सञ्चालित खूनका पीछेकी ओर लौट आना। शरीरमें शोथ और उसके साथ ही सूजन (डिजिट)। शराब, चाय और बहुत ज्यादा तम्बाकू सेवनकी वजहसे हृद्‌पिण्डकी सुस्ती और उत्तेजना प्रवणता।

**प्रत्यङ्गादि।**—सारे शरीरके शोथमें पेशाब थोड़ा। जिनका रजःस्राव होना बन्द हो गया हो उन रमणियोंके उरुशिखर और दोनों उरुओंकी प्रसारक

राम)। स्मरण शक्तिका गायब हो जाना ( ऐनाक, हेलिबो, हायो, केलि-ब्रोम, लैके, मिडोरिन, नक्स-मस, स्टेफ, स्ट्रैम, जिङ्कम )। मृत्युके अन्तिम समयतक होशमें रहता है।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर,—सामनेकी ओर गिर जानेका उपक्रम ( कास्टि, साइक्यूटा, नक्स-वोम )। कानमें भो भौं आवाज हुआ करती है ( लेमियम-ऐल्ब, ऐ-फास, केली-कार्ब )। माथा, गर्दन और चेहरेकी शिराएँ सब डोरोकी तरह हो जाती हैं और ऐसा मालूम होता है कि आँखें लाल हो गयी हैं और बाहर निकली आती हैं ( बेल )। प्रचंड सर-दर्द—मानो ललाट या ललाटका बायाँ भाग फटा जा रहा है। सर दर्दके समय औंघाई ( कार्नस, लैके, नक्स-मस, नक्स-वोम, ओपि, स्ट्रैम )। माथेमें बहुत अधिक रक्त सञ्चय होता है और इस लिये चेहरा घोर नीला और ऐसा दिखाई देता है मानो आँखका गोला बाहर निकला आता है। ऐसा मालूम होता है, मानो माथेपर लोहेका एक शिरस्त्राण रखा हुआ है ( कार्बो-वेज, क्रोटेलस, केस्का, फाइजस )। सर-दर्द—सरके पिछले भागसे आरम्भ होकर पीठकी रीढ होता हुआ नीचेकी ओर उतरता है ( ऐ-नाई )। खोपडी की त्वचामें बहुत दर्द—मानो कोई जोरसे केश खींच रहा था ( बेल, चायना, मार्क, मेजेर )। माथेकी त्वचा और गलेमें बहुत खुजली।

**आँख।**—आँखकी पेशीका लगातार खिंचना और फैलना, पलके सब लगातार फड़का और काँपा करती हैं ( बेल, साइक्यू, फाइजस )। आँखके गोलेमें मानो तेज सुई गड रही है, इस तरहका दर्द ( सिफाइलिस, नेट्र-कार्ब, स्पाइजि, सल्फ )। दोनो आँखें गर्म और दर्द भरी, टकटकी लगी दृष्टि और ऐसा मालूम होता है, मानो बाहर निकली आती है ( बेल )। आँख लाल मानो रोगी बहुत डर गया है। दोनों चक्षुगोलक चक्करकी तरह बराबर घूमा करते हैं ( हायो, सिक्विन, स्ट्रैमोन, जिङ्कम, इथ्यू, आर्टिमि-वल, हेलिबो )। आँखके सामने काले, सफेद, लाल वगैरह रङ्गकी चिनगारियाँ दिखाई देती हैं। रतौंधी, एकाएक मानो सभी चीजें हरी हो गयीं, ऐसा मालूम होनेपर रोगी जमीनमें गिर जाता है। आखमें, विशेषकर बायी आँखमें, जलन मालूम होना।

**कान।**—श्रवण शक्ति बहुत तेज, रन्ध्रमें जलन, खुजली, भौं भौं शब्द। रोगीके सम्बन्धमें बहुत नीची आवाजमें बोलनेपर भी वह तुरन्त उसका उत्तर

तरह भाव दिखाता है। मुंहसे फेन निकला करता है और उसकी देह पीछेकी ओर टेढ़ी होकर धनुषकी तरह हो जाती है। स्नायविक उत्तेजनाकी अधिकता, शून्यमें वीभत्स मुख दिखाई देना, रह रहकर अट्टहास, माथा बहुत हलका, खाली और इस तरहका अनुभव होता है, मानो शून्यमें तैर रहा है। अन-जानमें खिलखिलाकर हंसता है, मनमें उठे हुए भावोंकी विशृंखलता, आच्छन्न भाव और सुस्ती, सर दर्द होनेपर औंघाई,—भवोंपर सर-दर्द, रह रहकर रोगीका गला रुक जाता है। बहुत उत्तम भूख,—अच्छी तरह रुचि पूर्वक खाता है, बायें कोष रज्जुकी सूजन, आंखके चित्र-पत्रका अवसाद हो जानेकी वजहसे क्षीण दृष्टि, दो दिखाई देना, रतौंधी या रात्रान्धता, ताण्डव रोग, निद्रित अवस्थामें भी नहीं छूटता और सर्दीके बोखारमें लगातार खांसी आया करती है। इत्यादि कई इसके प्रधान निर्णायक लक्षण हैं। अधिकतर "माथा और मुंहका आकार मानो बड़ा हो गया है" "मानो माथेपर लोहेका बना एक टोप है" "खोपड़ीकी त्वचामें बहुत दर्द मानो किसीने केश खींचे थे "ऐसा दर्द मानो दांतकी जड़से स्नायु सब उखाड़े जा रहे हैं "मानो कमरसे रोगी दो टुकड़े हो गया है" "एकाएक कलेजा धड़कने लगना" "विद्युत-संचालन, शूल वेधनेकी या छुरी मारनेकी तरह दर्द" "सारे शरीरमें खुजली" और तालुदेशमें भय कर खुजली" "छूनेसे भय" "जलीय वायुका स्पर्श सहन न होना" "शरीरका कोई स्थान छूनेपर मनमें आनन्द जनक और कामोद्दीपक अनुभूति पैदा हो जाना" और "वातकी वजहसे सन्धियोंकी अकड़न" इत्यादि कई इसके प्रकृतिगत लक्षण हैं।

## लक्षणावली।

**मन**।—प्रचण्ड प्रलाप,—जैसा मदात्यय रोगोंमें होता है। डरता है, आदमी देखते ही छिप जानेकी चेष्टा करता है। 'इसने हमें पकड़ा' कहकर चिल्ला उठता है। स्नायविक उत्तेजनाकी अधिकता, माथा हल्का, छोटा और ऐसा मालूम होना मानो पानीमें तैर रहा है इसके साथ ही रह रहकर जोरसे ठठाकर हंस पड़ना ( साइक्यू, स्ट्रैमोन )। बुदबुदाकर बकता है ( बेल, साइ-क्यूटा ), फूट फूटकर रोता है। ( चिनिन-सल्फ, हायो, ओपि )। इसके अलावा कभी कभी चिल्ला उठता है ( साइक्यू, ग्लोन, हायो, जिङ्कम, क्यूप्रम )। मनमें उठे हुए भावोंकी विशृंखलता ( बेप्टि, कैनाब-इन, ग्लोन, नक्स-वोम, ओपि,

राम )। स्मरण शक्तिका गायब हो जाना ( ऐगाक, हेनिबो, हायो, केलि-न्रोम, लैके, मिडोरिन, नक्स-मस, स्ट्रैफ, स्ट्रैम, जिङ्कम )। मृत्युके अन्तिम समयतक होशमें रहता है।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर,—सामनेको ओर गिर जानेका उपक्रम ( कास्ति, साइक्यूटा, नक्स-वोम )। कानमें भों भों आवाज हुआ करती है ( लेमियम-ऐन्ब, ऐ-फास, केली-कार्ब )। माथा, गर्दन और चेहरेकी शिराएँ सब डोरोंकी तरह हो जाती हैं और ऐसा मालूम होता है कि आँखें लाल हो गयी हैं और बाहर निकली आती हैं ( बेल )। प्रचण्ड सर-दर्द—मानो ललाट या ललाटका बायाँ भाग फटा जा रहा है। सर दर्दके समय औंघाई ( कार्नस, लैके, नक्स मस, नक्स-वोम, ओपि, स्ट्रैनम )। माथेमें बहुत अधिक रक्त सञ्चय होता है और इस लिये चेहरा घोर नीला और ऐसा दिखाई देता है मानो आँखका गोला बाहर निकला आता है। ऐसा मालूम होता है, मानो माथेपर लोहेका एक शिरस्त्राण रखा हुआ है ( कार्बो-वेज, क्रोटेलस, केस्का, फाइजस )। सर-दर्द—सरके पिछले भागसे आरम्भ होकर पीठकी रीढ़ होता हुआ नीचेकी ओर उतरता है ( ऐ-नाई )। खोपड़ी की त्वचामें बहुत दर्द—मानो कोई जोरसे केश खींच रहा था ( पैल,-चायना, मार्क, मेजेर )। माथेकी त्वचा और गलेमें बहुत खुजली।

**आंख।**—आँखकी पेशीका लगातार खिंचना और फैलना, पलकें सब लगातार फड़का और काँपा करती हैं ( बेल, साइक्यू, फाइजस )। आँखके गोलेमें मानो तेज सुई गड़ रही हैं, इस तरहका दर्द ( मिफाइटिस, नैट्र-कार्ब, स्पाइजि, सल्फ )। दोनों आँखें गर्म और दर्द भरी, टकटकी लगी दृष्टि और ऐसा मालूम होता है, मानो बाहर निकली आती है ( बेल )। आँख लाल मानो रोगी बहुत डर गया है। दोनों चक्षुगोलक चक्करकी तरह बराबर घूमा करते हैं ( हायो, जिसिन, स्ट्रैमोन, जिङ्कम, इथ्यू, आर्टिमिस-वल, हेलिबो )। आँखके सामने काले सफेद, लाल वगैरह रङ्गकी चिनगारियाँ दिखाई देती हैं। रतौंधी, एकाएक मानो सभी चीजें हरी हो गयी, ऐसा मालूम होनेपर रोगी जमीनमें गिर जाता है। आँखमें, विशेषकर बायीं आँखमें, जलन मालूम होना।

**कान।**—श्रवण शक्ति बहुत तेज, रन्ध्रमें जलन, खुजली, भों भों शब्द। रोगीके सम्बन्धमें बहुत नीची आवाजमें बोलनेपर भी वह तुरन्त उसका उत्तर

देता है। कानके पीछे भयानक दर्द और यह दर्द मेरुदण्ड होकर नीचेकी ओर जाता है।

**मुखमण्डल**—चेहरेपर भयङ्कर डरका भाव पैदा हो जाता है ( कैन्थ, लिसिन, स्ट्रैमोन, मैग-फास )। चेहरा फूला, आगकी तरह गर्म और आधी खुली आंखें, देखनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो मधुमक्खीने काट लिया है ( एपिस )। मुखमंडलकी पेशी सब अकड़ी मालूम होती है। चेहरेपर प्रेत हास्यकी उत्पत्ति ( बेल, हाइनेन्थि, स्ट्रैमोन )। चेहरा पीला, तमतमाया और ठंडे लसदार पसीनेसे तर। गंडास्थिमें तेज सुई गड़नेकी तरह दर्द ( गुयायेक, मिनेर, जिङ्कम )। ओंठ नीले, फूले और पीछेकी ओर उलटे। दोनों हनु अकड़ जानेकी वजहसे बोलनेमें बाधा ( मेजेर ), जबड़े अटकना, निचला जबड़ा एकाएक अकड़ जाता है।

**मुख-विवर।**—जीभ सूखी और उठे हुए कांटोंसे भरी, दोनों किनारों पर सफेद रङ्गका रस लगा रहता है। मसूढ़े और ओंठ नीली आभा लिये पीले। तालुमूलमें भयानक खुजली ( एरण्डो-मेरिट, ग्लोन )। मुंहसे फेन निकलता है ( आर्टिमिसि-वाल, क्युप्रम, हाइनेन्थि )। मुखविवर फेन भरा, लारसे भरा ( क्रोटेलस, हायो ), बड़े कष्टसे स्पष्ट वाक्य बोल पाता है। बोली-अस्पष्ट और मुंहकी बात मुंहमें ही रह जाती है।

**गलेके भीतर।**—गला रुकनेकी तरह मालूम होना,—मानो कण्ठके चारों ओर एक बन्धन कसा हुआ है। ऐसा अनुभव होना मानो कण्ठनाली संकुचित हो रही [illegible] चीज निगलनेमें बहुत तकलीफ होती है ( ऐल्यू, पेल, क्युप्रम [illegible] ऐसा [illegible] है, मानो एक गोला अड़ा हुआ है ( कैल्के, हाइ[illegible] लेके ) [illegible]। गर्म और [illegible]

भयानक रूपसे चिपक जाता है, बहुत दर्द होता है, रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसकी सास रुक जायगी और वह कमर तथा अन्यान्य अंगोंके वस्त्र उतार डालता है। यह दर्द दो तीन घण्टेतक स्थायी रहता है। गर्भवतियोंकी मिचली।

**अन्नाशय ।**—उदरकी पेशीमें तेज दर्द। ऐसा दर्द मानो आतें आदि मरोड़ खा रही हैं। दाहिनी आखमें रह रहकर दर्द हुआ करता है, जो खराब मालूम होता है और रोगी सुस्त हो पड़ता है। ऐसा मालूम होता है, मानो दाहिनी कोखमें सुई गड़ रही है या ऐसा दर्द मानो छुरीसे काटा जा रहा है।

**मलान्त्र और मल ।**—मलान्त्रमें कान कल आवाज (कार्बो-ऐन, लौरो, सल्फ) और इसके बाद ही ऐसा दर्द मानो बन्दूककी गोली घा लगी (कैल्के-फास, ओपि), इस दर्दकी वजहसे रोगी बैठ जाता है। मलनालीमें रह रहकर ऐसा मालूम होता है, मानो कुछ उछल पड़ा (सिपिया)। पतला दस्त, मल पानीकी तरह और बहुत ज्यादा। धनुष्टङ्कार आदि आक्षेपके समय अनजानमें मल निकल जाता है। (बच्चोंको=क्यूप्रम)। कब्जियत,—मल कड़ा, गाठ गाठ और सूखा, कभी कभी आव मिला दुरारोग्य कब्जियत,—पेट मानो मरोड़ खा रहा है।

**पेशाब ।**—मूत्राशयका सङ्कोचन, उसमें ज्योंही पेशाब इकट्ठा होता है, त्यों ही निकल जाता है, इकट्ठा होकर कुछ देर भी नहीं रह सकता। मूत्राशयका पक्षाघात (आर्स, कास्टि, जेल, नक्स-वोम) मूत्राशय और मलान्त्रमें महान यन्त्रणाजनक दबाव मालूम होना (चिनोपोडियाई ग्लोकाई, नक्स वोम, पल्स, सल्फ)। मूत्राशय और मूत्रनलीमें बहुत गड़बड़ी मालूम होना—विशेषकर चलनेके समय या किसी आसनपर बैठनेपर। मूत्राशयसे उरुदेश तक जानेवाला बेधनेकी तरह तेज दर्द, मूत्राशयके पीछेसे मलान्त्र (कोलोसिन्थ) और सामनेसे मूत्रनलीतक तेज बेधनेकी तरह दर्द मूत्राशयको छोड़कर लिङ्गमुण्डतक जा पहुँचता है।

**पुं-जननेन्द्रिय ।**—बायें रेतोरज्जुमें दर्द और अण्डकोष फूल उठता है (हेमा, लिथिया कार्ब, ओस्मियम, ऽडियम, क्लिमेट, पल्स), केवल खड़े होने या चलते रहनेपर दर्द मालूम होता है (डेफारारफ्ग, लाइकोपस मार्जि, जिङ्कम)।

**स्त्री-जननेन्द्रिय ।**—प्रबल सङ्गमेच्छा ( फास, रियुमेक्स, सेबाई, जिङ्कम )। रोगिनीके शरीरका कोई अंश छूते ही उसकी देह रोमाञ्चित हो उठती है और कामोद्दीपक भाव उदय हो जाता है।

**श्वासयंत्र ।**—स्वरनलीकी चारों ओरकी पेशीका प्रबल आक्षेपिक सङ्कोचन ( क्यूप्रम, जेल्स, मैग-फास )। रोगीको वायुका अत्यन्त अभाव मालूम होता है और अपने कमरेकी सभी खिडकियां खोल देनेके लिये कहता है ( सल्फ,—हवाकी कमी मालूम होनेकी वजहसे शय्यापर रह नहीं सकता—कार्बो-वेज—लगातार निर्मल वायु सेवन करनेके लिये लालायित रहता है=जेल्स,—निर्मल वायु सेवनकी आकांक्षा=नेट-मूर, पल्स, सल्फ; पखा झलनेके लिये कहता है=कार्बो-वेज, कैली-बाई, लैके—घरमें मानो यथेष्ट हवा नहीं है=म्लैरटा, आयोडोफार्म—बाध्य होकर खिडकी खोल देनी पडती है=सिस्टस-कैनाड )। श्वासकी भयानक कमी मालूम होना और इसके बाद ही चिल्लाकर आक्षेप पैदा हो जाना। वक्षस्थलकी पेशियां सब जकड जाती हैं और इसी वजहसे तेज दर्द मालूम होता है। कभी कभी एकाएक भयानक खांसी पैदा हो जाती है। रोगीको देखनेसे ही मालूम होता है, मानो किसीने उसका गला धर दबाया है। कभी कभी बायें वक्षमें बेधनेकी तरह तेज दर्द।

**हृत्पिण्ड ।**—( सवेरे ) कलेजा धड धड करता है और रोगी बहुत सुस्त हो पडता है ( कैक्टस, कैल्के, नेट-मूर )। हृदयका अगला भाग मानो जकड जानेकी तरह अनुभव होना। एकाएक कलेजा धडकने लगना ( मैगेनम—जिनको रजस्राव होना बन्द हो गया है उन्हें=क्रोटेलस )। हृत्पिण्डकी गति भयानक तेज। ऐसा मालूम होता है, मानो हृत्पिण्ड कण्ठमें आ पहुंचा है ( ग्लोन, कैल्मिया, पोडो )।

**गर्दन और पीठ ।**—मेरुदण्ड अकडा मालूम होता है—मानो उसमें एक लोहेकी सलाई घुसा दी गयी है ( मेरुदण्ड-प्रदेशमें दर्द, मानो नीचेकी कशेरुकाके मध्यसे एक जलती हुई लोहेकी सलाई घुसा दी गयी है=ऐल्यूमिना )। गलेकी पेशीकी अकडन और न फैल सकना ( लैके, लैचनैन, ऐगार, ऐक्टिया, इग्ने, इरिडियम, नक्स-वोम, जिङ्कम )। समूचे मेरुदण्डमें बरफकी तरह ठण्डक मालूम होना ( थूजा )। गला फूला और दोनों पार्श्वकी शिरायें डोरीकी तरह मालूम होती हैं ( कैम्फो, इपिक ), गलेकी पेशीमें और

स्कन्ध शिखरमें ऐसा दर्द मानो छुरी घुस रही है, एकाएक कमरमें दर्द पैदा हो जाता है—मानो किसीने उसकी कमर दो टुकड़े कर दी।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—हाथ और दोनों पैर अकड़े और हिला न सकने जैसे ( गुयायेक, रास, जिङ्कम )। प्रत्यङ्गोंमें रह रहकर चिलक मार उठता है, फड़कता है, और कांपा करता है ( आर्जेण्ट-नाइ, नक्स-वोम, स्प्रञ्ज, टेबाक )। कभी कभी, ऐसा मालूम होता है, मानो दाहिने बाहुसे बून्द बून्द पानी गिर रहा है।

**सार्वाङ्गिक।**—शरीरकी प्रत्येक पेशी गुच्छका लगातार स्पन्दन और भी बढ़ जाता है। संन्यासके प्रकोपकी वजहसे पक्षाघात ग्रस्त शरीरका समूचा अर्द्धाङ्ग बड़े वेगसे फड़का करता है। रह रहकर रोगीकी देह एकाएक हिल उठती है और उसके द्वारा प्रत्यङ्गका कांपना और अकड़न और भी बढ़ जाती है और उसके शरीरमें ठण्ढा पसीना हुआ करता है। आक्षेपके समय रोगीकी पेशियाँ इतने जोरसे हिलती हैं, कि दाहिनी उरु-सन्धि खिसक जाती है। पेशियोंमें रह रहकर ऐसा दर्द मानो बिजलीकी सलाई घुस रही है। समूची देह विशेषकर हाथ और पैर कांपा करते हैं। बँधे समयका अन्तर देकर आक्षेप फिरसे पैदा हो जाता है। रोगीके जरा भी हिलने, उसके कमरेमें किसी के प्रवेश करने या उसके किसीके छूनेपर तुरन्त आक्षेप पैदा हो जाता है ( बेल, कार्बोनियम, आक्सिजेन, साइक्यूटा, नक्स-वोम, स्ट्रैमोन )। आक्षेपके समय रोगी की देह इतने जोरसे उछलती है कि वह अपनी शय्यासे दूर जा पड़ता है। अंगुलीके अगले भाग खुजलाया करते हैं। माथेकी त्वचा, मुखमण्डल, दोनों पैर वगैरह सारे शरीरमें भयानक सुरसुरी होती है और खुजली पैदा हो जाती है।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—समूचे मेरुदण्डके दोनों पार्श्वमें जाड़ा मालूम होकर रोगीकी देह मुर्देकी तरह ठण्ढी पड़ जाती है। मेरुदण्डके ऊपरसे नीचेकी ओर मानो बरफ जैसा शीत चलता है। निम्नाङ्ग सब बरफकी तरह ठण्ढे और माथा तथा वक्षमें बहुत ज्यादा पसीना हुआ करता है। कभी सारे शरीरमें जलन करनेवाला उत्ताप और उसपर गर्म पसीना हुआ करता है।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—ऐ हाइड्रो, ऐ-पाई, बेल, कार्बोन-आक्सिजेन, साइक्यूटा, क्लोम, लिलियम-ऐल, हायो, स्ट्रैमो, जेल्स, क्रोटेलस, हीरिडस, आर्टिमि वल इग्नेशिय, क्यूप्रम, लोरोसि।

**दोषघ्न ।**—पेसि-फ्लोरा, चायोना, टेवाक, कैम्फोर, ऐकोन इत्यादि ।

**तुलनीय ।**—सर दर्द—पिक्रिक-ऐसिड । एकाएक दर्द—बेलाडो, लाइकोपो । मानो दो टुकड़े हो गया है—भार्थ ।

**वृद्धि ।**—सवेरे, छूनेपर, रोगीको हिलानेपर, परिश्रम करनेपर, चलने और भोजनके बाद ।

**उपशम ।**—चित सोनेपर ।

**शक्ति ।**—२ रा दशमिकसे ३० शततमिक क्रम ।

---

## सकसिनम ।
## ( SUCCINUM )

**दूसरा नाम ।**—इलेक्ट्रन , एम्बर ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचर्ण और तरल दोनों आकारमें तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—दमा, क्षय-रोग, हूप खाँसी, पुराना श्वासनली-प्रदाह, छींक, छातीमें दर्द प्रभृति लक्षणोंमें इसकी निम्न-शक्ति बढ़िया काम करती है ।

प्लीहा, उसके साथ हिस्टीरिया, उदर या गलेमें एक गोलाकार पदार्थ रहनेकी तरह मालूम होना, लक्षणमें भी सक्सिनम आयल ५ बूंद मात्रामें सेवन करनेपर फायदा होता है ।

**शक्ति ।**— ६ x विचूर्ण और सक्सिनम तेल ।

---

## सलफोनेल ।
## ( SULPHONAL )

**दूसरा नाम और प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—पत्थरके कोयलेके अलकतरेसे प्रस्तुत एक तरहका विचूर्ण ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—अण्डलाल मिला पेशाब, ऐंठन, नीलिमा रोग, कानमें आवाज, मृगी, सरदर्द, स्मरण शक्तिका लोप हो जाना, सारे शरीरमें पक्षाघातकी प्रतिक्षिप्त क्रियाका लोप।

**उपयोगिता और आभास।**—मस्तिष्कमें अवसादकी वजहसे सरमें चक्कर आना, क्षुद्र मस्तिष्कके रोग, ढलमलानेकी तरह गति, ताण्डव रोग, बहुत बेचैनी और पेशियोंका स्पन्दन, मसानेका प्रदाह—लार और मूत्रमार्गसे निकली हुई छाल मिला पेशाब, बहुत कमजोरी और सुस्ती तथा चित्तकी बहुत अधिक विषन्नता वगैरह इस दवाके कई प्रकृतगत लक्षण हैं।

## लक्षणावली।

**मन।**—बुद्धिकी जड़ता, असम्बद्ध प्रलाप, नाना प्रकारकी छाया-मूर्त्ति देखना, उदास भाव—सभी विषयोंमें उदासीनता प्रकट करना, कभी रोगी मानो कितना सुखी और आनन्दका भाव प्रकट करता है, इसके बाद ही बहुत उदास और सुस्तकी तरह हो जाता है ( चायना, केली-क्लोर, नेट-म्यू, नक्स-मस, फास )।

**मस्तक।**—औंधाई और जड़ता, माथा उठाते ही दर्द मालूम होता है, दो देखना। दोनों आंखोंके चारों ओर भार मालूम होता है। कानमें आवाज, जीभ ऐसी मालूम होती है, मानो सुन्न हो गयी है।

**पेशाब।**—मसानेका प्रदाह, पेशाब परिमाणमें थोड़ा, घोर लाल और मूत्रमार्गसे निकली हुई छाल इसमें मिली रहती है। बार बार पेशाबका वेग।

**श्वासयन्त्र।**—फेफड़ेमें अधिक रक्तसंचय होना, श्वास प्रश्वासमें नाककी घर घर आवाज ( ओपियम )। श्वासकष्ट—दीर्घ निश्वासकी तरह श्वास-प्रश्वास।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—गति-शक्तिका अवसाद, रोगी चलनेके समय ढलमलाया करता है ( आर्जेण्ट-नाइट्र कोना, इग्ने, केली ब्रोम, जेल, नक्स-वोम ) और उसके दोनों पैर डगमगाया करते हैं ( जेल, नक्स-वोम )। रोगी बहुत बेचैनी प्रकट करता है और उसकी पेशियाँ सब फड़का करती हैं, दोनों पैर ही थकठ जाते हैं और सुन्न हो जाते हैं। रोगी रातमें सो नहीं सकता—उसके प्रत्यङ्ग आदि इतने फड़का करते हैं।

**सम्बन्ध ।—सदृश ।**—ड्रायोनैल, आर्जेण्ट-नाइ्ट, जेल्स, केली-ब्रोम, नक्स-वोम, स्ट्रिक्निनम ।

**शक्ति ।**—तृतीय दशमिक विचूर्ण ।

---

## सलफर ।

## ( SULPHUR )

**दूसरा नाम ।**—गन्धक ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचूर्ण, तरल क्रम या अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— मुहासे, ग्रन्थिका बढ़ना, सविराम ज्वर, अन्धापन, ऋतुकी कमी, मलान्त्रका अपने स्थानसे हटना, दमा, शय्याका जखम, फोड़ो, मस्तिष्कमें रक्तकी अधिकता, स्तनकी बीमारी, स्वरनली प्रदाह, मोतिया विन्दु, सर्दी, उपदंश, वक्षमें दर्द, शीत कालके फोड़े, वयःसन्धि कालकी बीमारियाँ, कब्जियत, क्षय-कास, गट्ठे, खाँसी, दाँतोंमें नासूर; बहुमूत्र, अतिसार; रक्तामाशय, बाधक, कानकी बीमारियाँ, अकौता, दुबलापन, अनजानमें पेशाब, मृगी, डकार, नाना प्रकारके उद्भेद, आँखकी बीमारियाँ, मूर्च्छाभार, पैरमें जलन, पैरमें पसीना, ज्वर, प्रमेह, मूर्च्छावायु, छोटी सन्धियोंका वात, अर्श, सर दर्द, माथेमें खूनका दौरान, वंक्षण सन्धिके रोग, कोरण्ड, मस्तिष्कमें जल सञ्चय, वक्षमें जल सञ्चय, व्याधिशंका, ध्वजभंग, बहुव्यापक सर्दी, उत्तेजना, अकौता या खुजली, कामला, स्वरनलीका प्रदाह, श्वेत-प्रदर, वक्षकी बीमारियाँ, कटि-वात, फेफड़ेकी बीमारी, मुँहका सफेद जखम, उन्माद, खसड़ा, मस्तिष्कावरण-प्रदाह, आर्त्तवमें विकार, गर्भ-स्राव, आमवात, स्नायु-शूल, स्तनके बोंटेमें जखम, नासिका प्रदाह, नाकसे रक्तस्राव, कितनी ही तरहका आँखोंका प्रदाह, चमड़ी, गर्भावस्थामें पैरकी सफेद रंगकी सूजन, अन्त्रावर्त्तन प्रदाह, फेफड़ा या फेफड़ेके आवरणका प्रदाह, गर्भिणीकी बहुत-सी बीमारियाँ, मूत्राशय मुखशायिका ग्रन्थिका स्राव, आमवातका ज्वर, नया सन्धिवात, प्रमेह-विष-दुष्ट रक्त, दाद, गृध्रसी, नकली मैथुनका दुष्परिणाम,

चर्मरोग, निद्रामें विकार, मेरुमज्जाकी उत्तेजना, मेरुदण्डकी वक्रता, ग्रीवा दर्द, चौंकना, पाकाशयका प्रदाह, सुनने, देखने और स्वादकी शक्तिका भ्रम प्यास, वेग या कुथन, गलेमें श्लेष्मा जमा होना, जीभका लेप, दाँतमें दर्द, गलेमें उत्तेजना, जखम, जरायु-भ्रंश, गो वीजके टीकाका दुष्परिणाम, शिराओंका फूलना, सरमें चक्कर, मसे, कृमि, क्लान्ति, जम्हाई।

**उपयोगिता और आभास।**—ग्रन्थियोंका फूलना और शिरा, विशेष कर यकृतकी शिरामें रक्तका अधिक सञ्चय होना। दुर्बल शरीर, टेढ़ी पीठका मनुष्य, जो शरीर टेढ़ाकर चलते हैं, तेजीसे चलते हैं, तेज बुद्धि, जल्दबाज, मैला गन्दा स्वभाव और जिन्हें प्रायः चर्म-रोग हो जाया करता है, उनपर सलफरकी सर्वश्रेष्ठ क्रिया होती है। जलवायु या ऋतुके प्रत्येक परिवर्त्तनसे उसके शरीरकी त्वचामें सर्दी-गर्मीकी ह्रास वृद्धि हुआ करती है। नहाना उन्हें बहुत बुरा मालूम होता है और नहानेपर वे बीमार हो जाते हैं। जब किसी नयी बीमारीमें ठीक ठीक चुनी हुई दवासे भी कोई लाभ नहीं होता, उस समय एक मात्रा सलफर प्रयोग करनेपर रोगीके शरीरकी प्रतिक्रिया शक्ति जग उठती है और या तो रोगी उससे आरोग्य हो जाता है या उस समय जिस दवाको देनेपर वह आराम हो सकता है, उस दवाके लक्षण सब स्पष्ट भावसे सामने आ जाते हैं। यदि रोग अच्छा होकर कुछ दिन बाद फिर दिखाई दे, इसी तरह बार बार बीमारी दोहराया करे तो यह भी इस दवाका एक प्रकृतिगत और निर्णायक लक्षण हो जाता है। उदरमें ऐसा मालूम होता है, मानो बच्चा हिल रहा है। शरीरमें जगह जगह ऐसी जलन मालूम होती है, मानो आग छू गयी है। आगे लिखे वाई लक्षण भी इसके निर्णायक लक्षण हैं —(१) भ्रान्त विश्वास,—रोगी अपनेको एक बहुत धनी मनुष्य समझता है। बहुत दूषित पदार्थ भी उसकी आँखोंमें बहुत सुन्दर दिखाई देता है और ग्रन्थि वस्त्रको भी वह राजकीय पोशाक समझता है। (२) मानसिक या शारीरिक किसी तरहका परिश्रम नहीं करना चाहता अत्यन्त आलसी प्रकृति प्रत्युत्पन्न मतिसे रहित और महान स्वार्थपर बना रहता है। (३) बच्चा नहाना बिलकुल पसन्द नहीं करता। (४) पैर ठण्डे पर ब्रह्मतालुसे मानो आग निकलती है। दोनों पैर दिनमें ठण्डे पर रातमें बहुत गर्म हो जाते हैं और उनमें जलन हुआ करती है (५) बगल, पुट्ठे वगैरह स्थानोंसे बहुत ज्यादा पसीना निकलता है (६) दो पहरके समय पाकाशय खाली

मालूम होकर बहुत भूख पैदा हो जाती है और वह तुरन्त बिना कुछ खाये रह नहीं सकता। (७) दूध सहन नहीं होता। (८) माथा सूखा, केश और शरीरकी त्वचा रूखड़ी, केश झर जाते हैं, जगह जगह सूखी पपड़ी जमा अकौता निकलता है, यह बहुत खुजलाता है और जलन हुआ करती है। (९) मिचलीके साथ सर-दर्द, प्रत्येक सप्ताहका अन्तर देकर पैदा होता है। ब्रह्मतालु आगकी तरह गर्म और चरण ठण्डा। (१०) दिनमें रह रहकर शरीर गर्म हो जाता है, रोगी बहुत सुस्त हो पड़ता है, थोड़ा सा पसीना होकर उत्ताप होना बन्द हो जाता है। (११) ओंठ, कान, नाक, मल और मूत्रद्वार वगैरह नवो द्वार और उसके पासवाले स्थान सब पके बिम्ब या मूंगेकी तरह लाल दिखाई देते हैं। (१२) आधी रातके बाद उदरामय, बिना दर्दका दस्त, सवेरा होते ही शय्यासे दौड़कर पाखाना जाना पड़ता है (१३) कब्जियत, मल कड़ा, गाठ गाठ, सूखा मानो जल गया है, बड़ा और निकलनेके समय तकलीफ होती है। बच्चा दर्द होनेके डरसे पाखाना नहीं जाता। कब्जियतके बाद फिर पतले दस्त आने लगते हैं, इसी तरहसे पर्यायक्रमसे हुआ करता है। (१४) मल और मूत्र दोनों ही जिस अंशमें निकलते हैं, उसी अंशमें दर्द पैदा होता है, मलद्वारके चारो ओर लाली और त्वचा क्षय हो जानेकी तरह अनुभव होना। (१५) इसके सभी स्राव कसैले और त्वचा क्षयकर देनेवाले होते हैं। (१६) ऋतु—असमयमें ही आरम्भ हो जाता है, स्राव बहुत ज्यादा और बहुत दिनोंतक स्थायी। (१७) जरायुसे रक्तस्राव या बहुत ज्यादा ऋतुस्राव, एक बार गर्भस्राव होनेके बादसे फिर तबियत अच्छी नहीं रहती (डाक्टर लिपिने ऐसी अवस्थामें एक रोगिनीको अमावास्याके दिन एक मात्रा "सलफर" देकर अच्छा किया है)। (१८) फोड़े एकसाथ लगातार ऊपरके ऊपर कितने ही निकलते हैं। (१९) अकौता आदि चर्म्म-रोग और अर्शमें बाहरी प्रयोगसे विलम्ब होनेपर। (२०) अंग प्रत्यङ्गके गांठोंमें त्वचा क्षय और खाल उधड़ जानेकी बीमारी। (२१) मस्तिष्क, फुसफुसावरण, फुसफुस, सन्धि वगैरहके भीतर रस या प्रदाहसे उत्पन्न स्राव सबको शोष लेनेमें प्रधान सहायक है। विशेषकर न्यूमोनिया, कैली-म्यूरियेटिकम या कोई दूसरी चुनी हुई दवासे लाभ न दिखाई देनेपर। (२२) पुराना और कभी कभी प्रकट होनेवाला पानात्यय, शराबियोंका शोथ आदि रोग। (२३) रातमें श्वास-रोध हो जानेकी तैयारी। रोगी अपने कमरेके दरवाजे, खिड़कियां आदि

सब खोल देता है। (२४) सूर्यास्तके बाद सन्ध्याके आरम्भमें औंघाई और उसके बाद फिर रातभर नींद नहीं आती। बड़े सुखप्रद सपने देखता है और गाता गाता जाग पड़ता है।

## लक्षणावली।

**मन।**—खोया स्मृति (ऐनाक, नक्स-मस, क्रियो, लेके)—विशेषकर याद रखनेके सम्बन्धमें (ऐनाक, गुयायेक, लाई, मिडोरिन, रासटक्स)। जड़-बुद्धि, कोई विषय सोचना मानो महान विपत्ति हो जाती है (कैल्के, हायो, आयोड, नेट-म्यू, सिपि), बातचीत करनेके समय या लिखनेके समय उपयोगी वाक्य स्मरण नहीं कर सकता और अनुपयुक्त शब्द कह बैठता है (कैल्के, सिङ्को, लैक-कैन, लैके, कैलि-ब्रोम, पाइरोजेन)। बहुत हेय पदार्थ भी उसकी आँखोंमें बहुत सुन्दर दिखाई देता है और सैकड़ों गाठें लगी कपड़े भी सम्राट के उपयुक्त वस्त्र समझता है। किसी तरहका परिश्रम, बातचीत, हँसना, बोलना या चलना सभी विषयोंसे अनास्था (सिङ्को, नक्स-वोम, फास, चेलिडो, आयोड)। अपने शरीरसे निकली दुर्गन्धसे महान घृणा, यहाँतक कि मिचली भी पैदा हो जाती है। उदास चित्त, हमेशा धर्मकी बातोंमें निरत रहना (हायो, लेके, लिलियम-टाई, वेरेट, जिङ्कम), दूसरोंका क्या होगा इस सम्बन्धमें एकदम उदासीनता प्रकट करता है (दूसरोंके स्वास्थ्यके सम्बन्धमें महान चिन्ता=काकुल)। दिन-भर अवसाद वायु ग्रस्त भाव अर्थात अपने स्वास्थ्यके सम्बन्धमें चिन्ता करते रहना और सन्ध्याके बाद खूब प्रसन्नता प्रकट करता है। अत्यन्त अन्यमनस्क, किसी विषयको सोच या किसी विषयमें मन लगा नहीं सकता (ऐनाक, लेके, नाई, नक्स-वोम, फास, सिपि, साइलि)। बहुत जल्दबाज सभाव, धीरेसे कोई काम नहीं कर सकता (कैमो, इग्ने, नक्स-वोम), चिड़चिड़ा, सामान्य कारणसे भी महान क्रोध पैदा हो जाता है, पर तुरन्त ही ठण्ढ़ा हो जाता है और परिताप किया करता है (काफि, इग्ने, मिडोरिन)। रोना (आरम, इग्ने, नेट-म्यू, प्लैट, पल्स, रासटक्स)। उत्साह हीन (ऐनाक, चायना, चिनिन-सल्फ, काकुल, लैके, लाई, पल्स, सिपि, वेरेट) और जीवनसे वितृष्णा (आरम, चायना, फास)। बहुत एकागी स्वभाव (ऐन्थू, ऐनाक, कैल्के, कैमो, नक्स-वोम) और किसीको भी पास नहीं रहने देना चाहता (ऐनाक, कैमो, इग्ने, नेट-म्यू, नक्स-वोम)।

मालूम होकर बहुत भूख पैदा हो जाती है और वह तुरन्त बिना कुछ खाये रह नहीं सकता। (७) दूध सहन नहीं होता। (८) माथा सूखा, केश और शरीरकी त्वचा रूखड़ी, केश झड़ जाते हैं, जगह जगह सूखी पपड़ी जमा अकौता निकलता है, यह बहुत खुजलाता है और जलन हुआ करती है। (९) मिचलीके साथ सर-दर्द, प्रत्येक सप्ताहका अन्तर देकर पैदा होता है। ब्रह्मतालु आगकी तरह गर्म और चरण ठण्डा। (१०) दिनमें रह रहकर शरीर गर्म हो जाता है, रोगी बहुत सुस्त हो पड़ता है, थोड़ा सा पसीना होकर उत्ताप होना बन्द हो जाता है। (११) ओंठ, कान, नाक, मल, और मूत्रद्वार वगैरह नवो द्वार और उसके पासवाले स्थान सब पके बिम्ब या मूंगेकी तरह लाल दिखाई देते हैं। (१२) आधी रातके बाद उदरामय, बिना दर्दका दस्त, सवेरा होते ही शय्यासे दौड़कर पाखाना जाना पड़ता है (१३) कब्जियत, मल कड़ा, गाठ गाठ, सूखा मानो जल गया है, बड़ा और निकलनेके समय तकलीफ होती है। बच्चा दर्द होनेके डरसे पाखाना नहीं जाता। कब्जियतके बाद फिर पतले दस्त आने लगते हैं, इसी तरहसे पर्य्यायक्रमसे हुआ करता है। (१४) मल और मूत्र दोनों हो जिस अंशमें निकलते हैं, उसी अंशमें दर्द पैदा होता है, मलद्वारके चारों ओर लाली और त्वचा क्षय हो जानेकी तरह अनुभव होना। (१५) इसके सभी स्राव कसैले और त्वचा क्षयकर देनेवाले होते हैं। (१६) ऋतु—असमयमें ही आरम्भ हो जाता है, स्राव बहुत ज्यादा और बहुत दिनोंतक स्थायी। (१७) जरायुसे रक्तस्राव या बहुत ज्यादा ऋतुस्राव; एक बार गर्भस्राव होनेके बादसे फिर तबियत अच्छी नहीं रहती (डाक्टर लिपिने ऐसी अवस्थामें एक रोगिनीको अमावास्याके दिन एक मात्रा "सलफर" देकर अच्छा किया है)। (१८) फोड़े एकसाथ लगातार ऊपरके ऊपर कितने ही निकलते हैं। (१९) अकौता आदि चर्म्म-रोग और अर्शमें बाहरी प्रयोगसे विलम्ब होनेपर। (२०) अंग प्रत्यङ्गके गाँठमें त्वचा क्षय और खाल उधड़ जानेकी बीमारी। (२१) मस्तिष्क, फुसफुसावरण, फुसफुस, सन्धि वगैरहके भीतर रस या प्रदाहसे उत्पन्न स्राव सबको शोष लेनेमें प्रधान सहायक है। विशेषकर ब्रायोनिया, केली-म्यूरियेटिकम या कोई दूसरी चुनी हुई दवासे लाभ न दिखाई देनेपर। (२२) पुराना और कभी कभी प्रकट होनेवाला पानात्यय, शराबियोंका शोथ आदि रोग। (२३) रातमें श्वास-रोध हो जानेकी तैयारी। रोगी अपने कमरेके दरवाजे, खिड़कियाँ आदि

चिलक मारता है या मानो कोई हथौड़ीसे मार रहा है, इस ढङ्गका दर्द ( नेट्र-म्यू )। सवेरे ललाटमें भार मालूम होनेकी तरह और दबानेके जैसा सर-दर्द, रोगी बेचैनी प्रकट करता है ( दर्दकी वजहसे रोगी बेचैन हो जाता है= रास, बैन, सिफिलिन )। सर दर्द—मानो ललाटमें एक टुकड़ा काठ घड़ा हुआ है ( कार्बो वेज, डायस्का, रासटक्स, स्युजिन, क्रियो, ओपि, प्लेट )। ब्रह्म तालु मानो दबे रहनेकी तरह दर्द,—मानो उसपर कोई भारी चीज रखी हुई है ( बैप्टस, ग्लोन, लैके, कैल्के, फेनाव-सेट ऐ म्यास्ल, ऐलो, फेलेन )। या कनपटीके भीतरसे बाहरकी ओर फाड़ने या सुई गड़नेकी तरह दर्द, बढ़ना =भोजनके बाद या झुकनेपर, घटना=दोनों हाथोंसे माथा जोरसे दबा रखने पर या इधर उधर टहलनेपर सोचने या किसी तरहका मानसिक परिश्रम करनेपर। दोनों कनपटी मानो दब रही हैं और माथा खूब कस गया है, इस ढङ्गका दर्द मालूम होता है ( रेनाक )। माथेके पिछले भागमें शून्य मालूम होता है ( स्ट्रैफाई, मेड्र, नेट्र-कार्ब, सिपि ), वृद्धि=निर्मल वायु लगनेपर ( काक्यु ) और बोलनेपर ( ल्याई, स्पाइजि ), घटना=घरमें रहनेके समय। रोज सरमें दर्द होता है—ऐसा दर्द होता है, कि मालूम होता है, मानो माथा फट जायगा ( चायना, ग्लोन, नेट्र-म्यू )। माथा विशेषकर ब्रह्मतालुके अंशको छूनेपर बहुत दर्द मालूम होता है ( ऐ-नाइ, सिङ्को, मार्क, नेट्र म्यू ), वृद्धि =सन्ध्याके समय, शय्याके उत्तापसे और सवेरे नींद खुलनेके समय, माथा खुजलानेपर जलन होती है। छूनेपर केशकी जड़में दर्द होता है ( ऐमोन-कार्ब, कार्बो वेज, कार्नेस वाड )। माथा और दोनों कानके पीछेसे खट्टा बदबूदार काच्छुकी तरह खून निकलता है, जलन पैदा करनेवाले उद्भेद सब निकलकर माथेमें फैल जाते हैं, उसमें बहुत दर्द होता है और फटा फटा रहता है, खुजलानेपर उत्तेजना कुछ घट जाती है। तर, बदबूदार उद्भेद निकलकर उनसे पीब बहता है और पीले रङ्गकी पपड़ी जमती है ( ओलियैन, ग्रैफ, हिपर, मार्क, साइलि, सोरिन )। इन उद्भेदोंमें बहुत खुजली पैदा हो जाती है खून निकलता है और जलन होती है। माथेके केश सूखे और रूखड़े और मुड़ जाते हैं ( सोरिन, थूजा, मिडोरिन, ऐ फ्लु ), माथे की त्वचामें स्पर्श सहन न होना, सन्ध्याके बाद शय्यामें देह गर्म होनेपर माथे में भयानक खुजली पैदा हो जाती है ( बोविस्टा )। माथेके पीछेवाला भाग और ब्रह्म रन्ध्र बहुत देरसे भरता है ( कैल्के-फास,

**मस्तक ।**—मस्तिष्कको अत्यन्त जडता,—इसके साथ ही माथा शून्य मालूम होना, सरमें दर्द हुआ करता है,—मानो ललाटके चारो ओर एक कसा हुआ बन्धन बँधा है ( ऐ-कार्बोल, ऐ-नाई, जेल, चेलिडो, काकुर, मार्क )। सरमें चक्कर—बैठनेके समय और खड़े होनेकी अवस्थामें ( पल्स, फास ) और सवेरे, इसके साथ ही नाकसे रक्त-स्राव ( ऐकोन, ऐण्टि-क्रूड, कार्बो-ऐन ), झुकनेपर ( बेल, नक्स, पलस ), शय्यासे उठनेके समय ( चेलिडो, काकुर, नेट-म्यू, नक्स, फास, फाइटो )। वायु सेवनके लिये चलनेके समय ( साइक्ले, लेके, नक्स, पलस ) और नदी पार करनेके समय ( ऐङ्गस, आर्जेण्ट-मेट, फेरम ) सरमें चक्कर आया करता है, मिचली ( ऐकोन, चिनिन-सल्फ, काकुर, फेरम, पेट्रोल ), दृष्टि-लोप ( साइक्ले, फेरम, जेलस, नक्स-वोम, ऐनाक, ग्लोन ) और इसके साथ ही बायीं ओर गिर पड़नेका उपक्रम ( नेट-म्यू, इयुपेट, लेके ), वृद्धि=भोजनके बाद ( ग्रेटि, नक्स-वोम, पलस ),—विशेषकर रातके भोजनके बाद ( नक्स-वोम, पलस )। माथेमें रक्त-सञ्चय होकर कानमें भों भों आवाज हुआ करती है ( ओपि )। माथेमें टपक हुआ करती है ( बेल, मिलिलोट ) और चेहरा गर्म हो उठता है ( कैमो ), वृद्धि=झुकनेपर ( कोरैल, वेरेट, इलेप्स )। बोलनेपर ( काफिया ) और घरके बाहरकी निर्मल हवा लगनेपर ( लिलियम-टाई, नेट्र-कार्ब, रेनान-बल्बो ), उपशम=बन्द गर्म घरमें बैठे रहनेपर। ललाटमें अत्यन्त भार और दबाव मालूम होता है, विशेषकर सर उठाकर बैठनेकी चेष्टा करनेपर ( ग्नग्ने, ओपि ), वृद्धि=नींदके बाद और बोलनेपर ( केफ्टस, नेट्र-म्यूर ), घटना=बैठनेकी अवस्थामें, या तकियेपर सर रखकर सोनेपर। मिचलीके साथ सर-दर्द ( सवेरे एक या दो सप्ताहका अन्तर देकर=ग्नग्ने, निकोल,—प्रति ७वें दिन=सेबाड, सेङ्गियु, साइलि,—प्रति ८वें दिवस=आइरिस-ग्राफि, लैक-डिफ्लो ),—अत्यन्त दुर्बलता और सुस्ती पैदा करनेवाला ( सेङ्गियु ), ब्रह्मतालुमें लगातार आगकी गर्मी अनुभव करता है ( ग्लोन, हाइपिरिक, ऐ-म्यू, नेट्र-सल्फ, मिडोरिन, नक्स-मस )। दबावकी तरह सर दर्द,—विशेषकर कनपटीमें, सवेरे शय्यासे उठनेपर ( आर्जेण्ट-नाई, नाई, निकोलम, सोरिन )। मस्तिष्क मानो माथेकी खोलमें आघात कर रहा है, इस ढङ्गका दर्द,—विशेषकर झुकने या सर हिलानेपर ( आर्स, चायना, ग्लोन, काकुर, जेल्स, आइरिस ), माथेके भीतरसे आँखको भेदकर नोकीली सलाई गड़नेकी तरह दर्द, माथा मानो फटा जाता है या जकड़ गया है,

चिलक मारता है या मानो कोई हथौड़ेसे मार रहा है, इस ढङ्गका दर्द ( नेट्र-म्यू )। सवेरे ललाटमें भार मालूम होनेकी तरह और दबानेके जैसा सर-दर्द, रोगी बेचैनी प्रकट करता है ( दर्दकी वजहसे रोगी बेचैन हो जाता है=रास, बेल, सिफिलिन )। सर दर्द,—मानो ललाटमें एक टुकड़ा काठ अड़ा हुआ है ( कार्बो ऐन, डालका, रासटक्स, इग्रुजिन, क्रियो, ओपि, प्लैट )। ब्रह्म तालु मानो दबे रहनेकी तरह दर्द,—मानो उसपर कोई भारी चीज रखी हुई है ( कैक्टस, ग्लोन, लैके, कैल्के, केनाब-सेट, ऐ आक्सेल, ऐलो, फिलेन )। या कनपटीके भीतरसे बाहरकी ओर फाड़ने या सुई गड़नेकी तरह दर्द बढ़ना =भोजनके बाद या झुकनेपर, घटना=दोनों हाथोंसे माथा जोरसे दबा रखने पर या इधर उधर टहलकर सोचने या किसी तरहका मानसिक परिश्रम करनेपर। दोनों कनपटी मानो दब रही हैं और माथा खूब कस गया है, इस ढङ्गका दर्द मालूम होता है ( ऐनाक )। माथेके पिछले भागमें शून्य मालूम होता है ( स्टेफाई, मैङ्ग, नेट्र-कार्ब, सिपि ), वृद्धि=निर्मल वायु लगनेपर ( काक्यु ) और बोलनेपर ( लाई, साइलि ), घटना=घरमें रहनेके समय। रोज सरमें दर्द होता है—ऐसा दर्द होता है, कि मालूम होता है, मानो माथा फट जायगा ( चायना, ग्लोन, नेट्र-म्यू )। माथा विशेषकर ब्रह्मतालुके अंशको छूनेपर बहुत दर्द मालूम होता है ( ऐ-नाइ, सिङ्को, मार्क, नेट्र म्यू ), वृद्धि =सन्ध्याके समय, शय्याके उत्तापसे और सवेरे नींद खुलनेके समय, माथा खुजलानेपर जलन होती है। छूनेपर केशकी जड़में दर्द होता है ( ऐमोन-कार्ब, कार्बो वेज, कार्लस बाड )। माथा और दोनों कानके पीछेसे सूखा बदबूदार कच्छुकी तरह खून निकलता है, जलन पैदा करनेवाले उद्भेद सब निकलकर माथेमें फैल जाते हैं, उसमें बहुत दर्द होता है और फटा फटा रहता है, खुजलानेपर उत्तेजना कुछ घट जाती है। तर, बदबूदार उद्भेद निकलकर उनसे पीब बहता है और पीले रङ्गकी पपड़ी जमती है ( ओलियैन, ग्रैफ, हिपर, मार्क, साइलि, सोरिन )। इन उद्भेदोंमें बहुत खुजली पैदा हो जाती है खून निकलता है और जलन होती है। माथेके केश सूखे और रुखड़े और मुड़ जाते हैं ( सोरिन, थूजा, मिडोरिन, ऐ फ्लु ), माथे की त्वचामें स्पर्श सहन न होना, सन्ध्याके बाद शय्यामें देह गर्म होनेपर माथे में भयानक खुजली पैदा हो जाती है ( ओविस्टा )। माथेके पीछेवाला भाग और ब्रह्म रन्ध्र बहुत देरसे भरता है ( कैल्के-फास, साइलि )।

आंख।—आंख या पलकोंका प्रदाह,—रोगवाली जगह फूल उठती है, श्लेष्मिकाएं सब लाल हो जाती हैं और उनमें भयानक खुजली, जलन, उत्तेजना और करकराहट हुआ करती है। (ऐसिड-फ्लूर, आर्जेण्ट-नाई, कैल्के, ग्रेफ)। घरमें घुसनेपर आंख सूखी और घरके बाहरकी निर्मल हवा लगनेपर आंसू बहा करते हैं (कैल्के, कैम्फो, कैन्थ ग्रेफ, नेट-म्यू, रास, साइलि,—घरके भीतर—सिपा, पल्स)। सवेरे आंखमें जलन होती है और आंसू बहा करते हैं चित्रपटका प्रदाह,—दृष्टि शक्तिकी बहुत चालना या देखना, स्नायुओंमें अधिक रक्तसञ्चयकी वजहसे बीमारियां। पलकोंके किनारे जलन, उत्तेजना, सूखापन और खुजली पैदा हो जाती हैं। पलकोंमें ऐसा दर्द होता है, मानो कांचके चूरसे रगड़ खा गया है। पलकोंके नीचे जलन और करकराहट होती है—मानो उसमें धूलके कण गिर गये हैं (आर्स, कास्टि, हीपर, थूजा)। रातमें पलकें सट जाती हैं (ऐल्यू, सिपि, ऐसिड-फ्लूर, गैम्बो, ग्रेफ, लिडम, सल्फिया, सिफिलिन, थूजा)। आंखका गोला बहुत सूखा मालूम होता है और ऐसा अनुभव होता है, मानो वह पलकोंसे रगड़ खा रहा है, आंखमें वेधनेकी तरह दर्द (लैके, थूजा) विशेषकर दाहिनी आंखमें दर्द हुआ करता है, उसमें दबाव मालूम होता है, और रोगी कुछ भी देखने नहीं सकता। पलकपर चारों ओर पीब भरी फुन्सियां और जखम उत्पन्न हो जाते हैं (ऐ-नाई हिपर, सिलि)। आंख लाल हो जाती है, रोशनी सहन नहीं होती और आंसू बहा करता है। पलकोंके किनारे जखम भरे (ग्रेफ)। रोगीकी आंखोंमें धूप बिलकुल ही सहन नहीं होती (ऐकोन, बेल, सिङ्को, आर्स, साइक्यूटा, क्लिमेट, यूफ्रे, जेल्स, लिथिया, मर्क्युरियस-पेरेन) पढ़नेके समय आंखमें जलन होती है (क्रोकस, लिलि-टाई) और थोड़ेमें ही थक जाती है (ग्रेफ, माइरिका, नेट्र-आर्स)। ऐसी अस्पष्ट दृष्टि मानो घूंघटकी ओटसे देखता है (कास्टि, क्रोकस, नेट-म्यूर लिथिया, आयोड, लोरो, पेट्रोल, फास, रास, स्ट्रेमोन)। दृष्टि-पथपर काले बिन्दु सब उड़ते दिखाई देते हैं (ऐक्टिया, काक्यु, मार्क, फास), दृष्टिके सामने कांपती हुई रोशनी दिखाई देती है (आर्स, बेल, कैल्के-फ्लु, कार्लस-बाड, कार्बो-वेज, कास्टि, चेलिडो, फाइजस, नक्स-वोम, सोरिन)। बहुत देरतक टकटकी लगाकर देखनेपर आंख मानो झुलस जाती है। आंखमें कोई बाहरी चीज गिर जानेके कारण चक्षु प्रदाह (ऐकोनाइटमके बाद इसका प्रयोग करना चाहिये), पलकें फूल उठती हैं, करकराती हैं, पिट-पिट करती है और

उनमें जलन होती है, पानीसे धोनेपर बढ़ जाता है ( ठण्डे पानीके प्रयोगसे घटना=ऐसेरम, फार्मिका, पल्स,—जलनका घटना=ऐ-मूर, आरम, निक्कोलम, थूजा )। चक्षु-मुकुरमें वार्द्धक्य मण्डलका पैदा हो जाना ( ऐकोन, पल्स, काक्यु, केली-बाई, मार्क, मस्कस—हृद्रोगमें=मस्कस, नीलमण्डल=ऐकोन, वातकी वजहसे आँखोंके प्रदाहके साथ सफेद नीला घेरा=कावयु,—सफेद=केली बाई, चमकीला लाल घेरा=पल्स )।

**कान।**—पहले श्रवण शक्ति बहुत क्षीण होकर फिर घट जाती है। कानमें भीं भीं सों सों शब्द ( चायना, ग्रेफ, लाई, नेट-म्यू, नक्स-वोम )। बायें कानमें सुई गड़नेकी तरह दर्द ( आर्स, कार्बोन-सल्फ, कोना, ग्रेफ, केली-बाई, केली-कार्ब, ऐगार, फार्मिका, सैबाड )। कानमें खुजली ( ऐगार, आरम, बैराई, इलेप्स, मार्क-बिन, हिप, केली-बाई, क्रियो )। सन्ध्याके बाद शय्यामें सोये रहनेकी अवस्थामें कानमें आवाज़के साथ माथेकी ओर खूनका दौरान ( आरम, कार्बोन-सल्फ, बोवि ) बदबूदार पीब बहनेवाला कानका स्राव, बायें कानसे अधिक बदबूदार पीबका स्राव ( बोवि, बिस्मथ, हिपर, मार्क-कोर, मार्क-डाल, केली-मूर, सोरिन )। प्रति आठवें दिवस कानसे सर्दीका स्राव ( हाइ-ड्रेस्ट, मार्क-डल्स )। कानमें पानी हिलनेकी आवाज़ ( पेट्रोल, पल्स )। बच्चोंका कान घोर लाल रंगका हो जाता है।

**नाक।**—नाक फूली, लाल और प्रदाह भरी ( बेल, फास ), रन्ध्रके भीतर जखम ( आरम, केली-बाई, मार्क, पेट्रोल )। पानीकी तरह भयानक सर्दीका स्राव और बार बार छींक ( ऐकोन, सिपा, सेङ्गियु, ) विशेषकर सवेरे और सन्ध्याके समय ( सवेरे=साइक्ल, नक्स-वोम, स्क्विला,—सन्ध्याके समय=सिपा, केली-कार्ब जिङ्कम )। घरके बाहरकी विमल हवा लगनेपर जलन करनेवाली सर्दी पैदा हो जाती है ( आर्स, ऐ-नाई, कोलोसिन्थ, आयोड, प्रेट, पल्स, थूजा ), घरमें प्रवेश करनेपर नाक रुक जाती है ( प्रेट ), नाक छिड़कने पर खून मिला बलगम निकलता है ( ऐ-कार्बोल, कैलेड )। रन्ध्रमें बहुत ज्यादा परिमाणमें गाढ़ी, पीली पीबकी तरह पपड़ी जमती है ( कैल्के, हाइ-ड्रेस्ट, हिपर, नेट सल्फ, रास, पल्स ) नाकके श्लेष्मामें बहुत बदबू रहती है,—मानो बहुत दिनोंका पुराना श्लेष्मा रन्ध्रमें जमा हुआ है ( पल्स )। नाकके ऊपर व्रण निकलना ( कास्टि ग्रेफ )। नाकके ऊपर छोटे छोटे तिल और काला गड्ढा उत्पन्न हो जाया करता है ( काला गड्ढा—ड्रोसेरा, सेबाइना )।

नाककी त्वचा सूखी। नाकका अगला अंश लाल और चिकना (फास, बोर, —लाल—ऐ-नाई, कार्बो-ऐनम, लैके, राम,—नाकके अगले भागसे नाककी जड़तक—कैलो-कार्ब,—नाकका अगला भाग और नाकका छेद=कैलो-कार्ब, क्रोध आनेपर नाक लाल हो जाती है=विट्रा-साई)। रन्ध्रके भीतर जलन और कुटकुटी होती है, मानो उसमें जखम हो गया है। दिनके २ बजनेके समय रन्ध्रसे खूनका स्राव (कार्बो-ऐन)। उसके बाद नाकमें बहुत दर्द और स्पर्शका सहन न होना। नाककी सर्दीका स्राव गर्म, रन्ध्रके भीतरसे जलन करनेवाला पानी निकलता है।

**मुखमण्डल** ।—चेहरा म्लान और बहुत यन्त्रणा प्रकट करनेवाला मानो बहुत दिन बाद बीमारीसे उठा है (आर्स, मैग, चिनिन-सल्फ, क्रियो, मैग म्यूर, नक्स-मस, फास, फाइटो, साइलि)। दोनों आंखे गड्ढेमें धँसी और नीले घेरेसे घिरी (आर्स, चायना, सिना, लाई, नेट्र-कार्ब, ओलियेन, सिकेलि) चेहरेमें जलन और गर्मी मालूम होती है पर लाली नहीं आती, या गालोंपर लाल चकत्ते (आर्जेण्ट-नाई, बैप्टि, क्रियो, स्ट्रैमोन, लेचनैन)। गण्डास्थिमें दबाव और उखाड़नेकी तरह दर्द अनुभव होता है (अरम, ऐ-नाई, लैके, मैग-कार्ब)। मुखमण्डल, विशेषकर ललाट, नाक, ऊपरी ओंठ और चिबुकपर नोकदार व्रण निकलते हैं (बेल, ग्रैफ, इयुजिन येम, नैट-म्यूर, सिपि,)। नीचेवाला ओंठ फूला और उसपर दाने निकलते हैं। ऊपरी ओंठ और नाकका निचला किनारा पपड़ी जमा। वह रूखड़ा रहता है और जलन होती है। सवेरे शय्यासे उठनेपर ऊपरी ओंठकी मानो खाल उधड़ जाती है, इतनी जलन होती है और उसमें सुई गड़नेकी तरह दर्द मालूम होता है। दोनों ओंठ सूखे। चिबुकके चारों ओर दाने सब निकलते हैं। मुंहके कोनेमें दादकी तरह दाने निकलते हैं (ऐगिट-कूड, आर्स)। बढ़ी हुई ग्रन्थियोंकी तरह निम्न-हनुकी सूजन और दर्द-भरा भाव और उसमें खींचन और चिलक मारनेकी तरह दर्द। विसर्पकी तरह सूजन दाहिने कानके पास आरम्भ होकर चेहरेपर फैल जाती है। रोगीके दोनों ओंठ पके बिम्बकी तरह लाल, विशेषकर बच्चोंके ओंठका वैसा ही रंग हो जाता है

**मुख-विवर** ।—खींचने और टपक तथा शलाका वेधनेकी तरह दांतमें दर्द,—विशेषकर निर्मल हवा लगनेपर या थोड़ी भी जलीय हवा

लगनेपर ( केल्के, चायना, मेग-कार्ब, जिन्कोल्कंड ), ठण्ढा पानी लगनेपर दर्द बढ जाता है ( ऐण्टि क्रूड, स्टैफाई ), निचले हनुकी नीचेवाली ग्रन्थि दर्दके साथ सन्ध्या और रातके समय दर्दका बढ जाना। मसूढा फूलक उसमें टपक हुआ करती है। मसूढेसे खून निकला करता है ( ऐ नाई, कार्बो वेज, लैके, मार्क, नेट सूर, फास )। मुंहका स्वाद बहुत तीता ( ब्राई, माध नेट्र-सल्फ, नक्स-वोम, पल्स ), लसदार ( साइक्ले, रैफेनस ), व्रण पैदा करनेवाला या बहुत कटु ( कार्बो-वेज, कास्यु, पल्स ), कभी कभी मीठा ( एल्यु, डालक मार्क, पल्स ) या ताम्र फलकी तरह ( कक्कस, मार्क, रास, नेट्र कार्ब, प्रम्र और कभी कभी खट्टा, ( आर्जेण्ट-नाई, इग्ने, नक्स-वोम, फास ) मुखका या स्वाद-विकार अकसर सवेरे ही मालूम हुआ करता है। जीभ,—नये रोगों बीचमें सफेद लेप और अगला भाग और दोनों किनारे लाल ( इलैप्साई, बीचमें सफेद लेप चढा = आर्स, कैल्य, कार्डियुस, नेट-आर्स, पेट्रोल, स्ट्रेमोन,—बीचका लाल, दोनों किनारे सफेद = कास्टि, कैमो, ), सफेद या पीला रंग ( इपिक ) या सखा भूरा रंग ( आयोड, सजि, टिलिया ) पुराने रोगमें सवेरे सफेद लेप ( ब्राई, नक्स वोम ) रहता है और जितना ही समय बीतता जाता है, उतना ही साफ होता जाता है। मुंहके भीतर और जीभपर छोटे छोटे छाले निकलते है ( ऐ-नाई, आर्स, कैली-कार्ब )। जीभमें अत्यन्त जलन होती है ( ऐकोन, ऐमोन-म्यूर, ऐरम-ट्राई, कैमो, लैके, मार्क्यूरियस पेरेन )। मुख विवर, जीभ और तालु सब एकदम सूखा और बार बार प्यास, सवेरे मुँह सूखा, उसमें लसदार गोलियाँ मानो बँध जाती हैं और स्वाद-शक्ति नहीं रहती। सवेरे और भोजनके बाद मुंहसे खट्टी गन्ध या सड़ी गन्ध आती है। मुंहमें लार संचय ( मार्क ), लार खून-भरी, ( ऐ-नाई ), या नमकीन ( मार्क-कोर, फास ), भोजनके बाद मुंहमें अत्यन्त लार इकट्ठी होना ( ग्रेलियम-मैट, कैस्टोर-इक्वि, कास्टि, नेट-सल्फ ), मुंहमें बहुत ही खराब स्वादकी बहुत ज्यादा लार पैदा होती है और इस वजहसे रोगिनीको बहुत तकलीफ मालूम होती है।

**गलेके भीतर।**—कण्ठके भीतर खखडापन, छाय हुई त्वचाकी तरह और सूखापन मालूम होता है। कण्ठमें ऐसा मालूम होता है, मानो चाम उधड गयी है और रोगी बार बार खासकर बलगम निकालने और कण्ठ साफ करनेकी चेष्टा करता है ( ऐमोन कार्ब, कार्बो वेज फास )। गलेके जख्ममें कण्ठमें भयानक सूखापन और जलन मालूम होती है और कण्ठके

बायें पार्श्वमें इस तरहका दर्द होता है, मानो जखम हो गया है, इस तरहका दर्द आरम्भ होकर वह क्रमसे दाहिनी ओर फैल जाता है ( लैके, लैक-कैन, सैबाड,—दाहिने पार्श्व से बायें पार्श्वमें जाता है=एरम ट्राई, लाई, पोम्नो ); दोनों गलग्रन्थियां लाल हो जाती हैं ( ऐकोन, एपिस, बेल, फेरम-फास जिङ्को क्लोड )। निगलनेके समय ( ऐल्यु, आर्जेंण्ट-नाई, ड्राई, डलिकस, हिपर,—सल्फ, सैबाड, साइलि )। ऐसा मालूम होता है, कि कण्ठनालीसे एक गोला उठकर वायुनलीका मुख रोध कर रहा है और इसी कारणसे श्वासकष्ट हो जाता है ( ऐसाफिट, फाइजस, प्लम्ब, लिलिन ), कोई चीज निगलनेके समय कण्ठनाली-जकड जाती है ( बेल, क्यूप्रम ), खट्टी डकार आकर गलेमें जलन पैदा हो जाती है। कर्णमूलीय और हनुतलस्थ ग्रन्थि सब फूल उठती है और उसमें सुई गडनेकी तरह दर्द मा ूम होता है।

**पाकाशय**।—सर्वग्रासी भूख ( सिना, आयोडम, मार्क, फास ), भूख लगते ही यदि खा न लें तो सरमें दर्द पैदा हो जाता है ( लाई, कैस्टोर, सिस्टस ) और आलस्य मालूम होता है या देह भूल पडती है। सम्पूर्ण अरुचि ( सिङ्को, साइक्ले, फेरम, हाइड्रेस्ट, नेट-म्यु )। पेट भारी और भरा मालूम होता है और भोजनके लिये बैठनेपर कुछ भी अच्छा नही लगता ( दो एक ग्रास खाते न खाते अरुचि पैदा हो जाती है=साइक्लेम, लाई, रियुम )। हमेशा प्यास मालम होती है ( बेल, नेट-कार्ब, दूध पीनेकी वजहसे=क्यूप्रम, विशेष कर सवेरे और भोजनके बाद ( आर्स, नक्स ) केवल पानी पीता है, और कुछ खानेको विशेष रुचि नहीं रहती, भोजन करनेके समय प्रत्येक बार बहुत पानी पीता है ( लैके, ऐमोन-कार्ब )। मिठाई खाना पसन्द करता है ( आर्ज, कार्बो-वेज, इपिका, केली-कार्ब, लाई, मैग-म्यूर, रास ), सफेद रङ्ग, दुबला शरीर, पेट बडा, ऐसे बच्चोंको बहुत अधिक मिठाई खानेके कारण बीमारियां ( कैमो, इग्ने, मार्क, सेलिन, थूजा )। छातीमें जलन ( ऐमोन-कार्ब, कोना, आयोड, लाई, नेट-म्यूर )। खट्टी या खाली डकार,—विशेषकर भोजनके बाद या सवेरे ( ऐम्ब्रा, आर्ज, कार्बो-वेज, नक्स वोम, फास ), डकार आनेपर मुंहमें सडे अण्डेका स्वाद आ जाता है ( ऐगार, आर्निका, सोरिनम सिपिया )। पाक-स्थलीमें जलन होती है ( आर्स, कैम्फ, कैन्थ, कार्बो वेज, साइक्यूटा, कोलचि आइरिस,लोबेल, फास, सिकेली )। मिचली और पाकस्थलीमें बेचैनी मालूम होना,—विशेषकर सवेरे ( कैल्के, नक्स-वोम, पल्स )। भोजनके पहले

और पाखाना होनेके समय वमन,—खाये हुए पदार्थका वमन ( आर्स, ब्राई, इयुपेट, फेरम, लाई, नक्स-वोम, फास, पल्स, सेङ्गियु, वेरेट ),—विशेष कर सवेरे ( सिपि, ब्रम्प ) और सन्ध्याके समय ( पल्स, कार्बो-वेज ), पहले पानीकी तरह, इसके बाद खाये हुए पदार्थका वमन होता है, ( ऐ-सल्फ, इपिक, नक्स वोम, सिपि, साइलि ), खट्टा पदार्थ वमन ( कैल्के कार्ब, चायना, लाई, मैग-कार्ब, नक्स वोम, फास, सोरिन, पल्स, रोबिन, टैबाक, वेरेट ), खूनकी कै ( आर्निका, कैक्ट, कार्बो-वेज, चायना, क्रोटेलस, फेरम, हैमा, इपिक, फास, सेबाइना )। दो एक ग्रास खाते न खाते पेट भर जाता है ( लाई, चायना, डिजिट, फेरम, कैली-कार्ब ) इसके साथ ही रातमें कलेजा धड़कना। दिनके ११ बजे ( या १२ बजनेके समय ) पाकाशय खाली मालूम होता है और रोगी इतना सुस्त हो पड़ता है, कि उसे विलम्ब बिलकुल ही सहन नहीं होता, उसे तुरन्त कुछ न कुछ खानेको मिलना ही चाहिये ( दिनके दस या ११ बजे ऐसा होने और खाने बाद आराम मालूम होनेपर=नेट्र कार्ब ), दिनमें बहुत बार सुस्ती और मूर्च्छा आनेके उपक्रमकी तरह मालूम होनेपर=नेट्र-कार्ब ), दिनमें अनेक बार सुस्ती और मूर्च्छाका उपक्रम हो जाया करता है। माससे अरुचि ( ऐ-म्यू, चायना, ग्रैफ नक्स-वोम, पेट्रोल, साइलि, पल्स, सिपि ), पाकाशयमें भार मालम होता है ( ब्राई, लाई, नेट्र कार्ब, नक्स-वोम, पल्स )।

**यकृत्‌ाशय।**—यकृत प्रदेशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द या दबावकी तरह दर्द ( बार्बा, ब्राई, कार्डियुअस मेरि, चेलिडो, कैली-कार्ब, मार्क, नक्स-वोम, सिपिया )। यकृत फूला और कड़ा हो जाता है ( कार्डियुअस-मेरी, चेलिडो, चायना, फास )। दोनों कांखमें ही बहुत दर्द और छूनेपर भी सवेरे अत्यन्त दर्द मालूम होता है ( इयुपेट, रास, रेनान-बल्बो )। प्लीहा प्रदेशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द ( सिङ्कोना, कोना, नैट-कार्ब, नेट-म्यू ),—हुचि गहरी सांस लेनेपर ( कार्बो-वेज ) और चलनेके समय ( हिपर, रोडो, सेलिन )। खासनेपर बायीं कोखमें मरोड़ खानेकी तरह दर्द ( चेलिडो, कोलोसिन्थ, क्रोटोन फाइटो, टिलिया रैफ—वायु निकलनेपर आराम मालूम होता है ( रियुमेक्स )। अन्त्रमंडलीमें ऐसा मालूम होता है, मानो वे आपसमें मिलकर ढेला ढेला हो गयी है,—झुकनेपर अधिक दर्द मालूम होता है, ( इलेप्स, पोलिपो—मानो पक कर ढेला ढेला हो गयी है=वेरेट )। अन्त्राशयमें ऐसा हुड़हुड़ गड़गड़ शब्द सुन पड़ता है, मानो शून्य हो रहा है ( सेबाड, सार्सा )।

उदर फूला और कड़ा हो उठता है—मानो उसमें आध्मान वायु भर रहा है ( कार्बो वेज, सिङ्को, लाई ), पेट छूनेपर बहुत दर्द मालूम होता है ( बेल, फ्रायम, मार्क ) मानो उसमें जखम आदि हो गया है। कुछ पीने या भोजन करनेपर अंत्रशूल आरम्भ हो जाता है और रोगी सामनेकी ओर देह टेढोकर दोहरा सा जाता है ( कोलोसिन्थ, फ्रायम ) , मिष्टान्न खानेपर दर्द बढ जाता है ( इग्ने, चीनी खाने पर बढ़ता है=ऐ-आर्जेन्ट ) । तलपेटमें छुरी मारनेकी तरह दर्द और पतले दस्त । उदरसे मलद्वारतक दबाव मालूम होता है। वंक्षणीय और पुट्ठेकी ग्रन्थियोंमें बहुत दर्द होता है और फूल उठती हैं ( मार्क, बेल ) । बच्चोंके हाथ-पैर पतले पतले और पेट बहुत बड़ा ( ऐब्रोट, आयोड ) हो जाता है।

**मलान्त्र और मल ।**—पाखाना होनेके समय मलान्त्रमें जलन और दबाव मालूम होना, पाखाना होने बाद मलद्वारमें जलन होती है ( गैम्बोज, नेट्र सल्फ, फास, ड्राम्बिड ) । मलान्त्रमें सुई गडनेकी तरह भयंकर दर्द और कीड़ा रेंगनेकी तरह सुरसुरी,—विशेषकर सन्ध्याके समय बैठनेकी अवस्थामें, मलयंत्र और मलद्वारमें नोकीली सलाई गडनेकी तरह दर्द और त्वचा क्षय हो जानेकी तरह अनुभव होना । मलद्वार लाल, प्रदाह भरा और रक्तसे भरी शिरासे कसा । मलद्वारके चारो ओर रससे तर, क्षय हुई त्वचाकी तरह दर्द-भरा और खुजली-भरा, दो पहरके पहले बैठनेकी अवस्थामें मलद्वारमें दबाव और कूथन मालूम होना । पाखाना होनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो मलान्त्रमें मल रह गया ( डायाडेम, केली-कार्ब, नक्स-वोम, जेल्स, ऐ-लाई ) पाखाना होने बाद मलद्वारमें खुजली पैदा हो जाती है। बार बार वृथाका मल-वेग ( कास्टि, नक्स-वोम, पल्स, ऐस्कु, कोना, लेक-डिफ्लो, नेट-मूर ) । बवासीर,—बादी बवासीर ( इसकु, नक्स, पल्स, रास ) या उससे काले रंगका खून निकलता है ( हैमा, लेके, ऐ-लाई ), कमरसे मलद्वारकी ओर नीचेकी ओर खींचनकी तरह तेज दर्द,—ऐसा मालूम होती है, मानो कमर टूटी जाती है ( इस्क्यू, सिपिया, कोलिन्सो, पोडो, नैट-मूर ) । बहे हुए स्राववाला अर्श,—इसके साथ ही अन्त्रशूल,—हृद्-स्पन्दन और फेफडेमें अधिक रक्त संचय होना, कमरमें अकड़न मालूम होना । मल,—भूरा, पानीकी तरह और लार मिला हरे रंगका आममय ( मार्क, पोडो, कैमो, आर्जेन्ट-नाइ, गुयाराना, मोरिन, एरंड-मेरि ), खून मिला, आममय ( [illegible] ),

अजीर्ण (एसिड-फ्लु, चायना, फेरम, मार्क, भोलियेन, हिपर, रियुम), विभिन्न रंगका (डाल्का, पोडो, घक्स), कभी बहुत बदबूदार (ऐ-बेन, ऐसा-फिट, कैल्के-फाग, क्रोटोन-टिग, पोडो, सोरिन, घनुस) पेटमें बहुत दर्द होता है, मल पानीकी तरह सफेद, आममय और उसमें खट्टी गन्ध, सवेरा होते न होते दौड़कर पाखाने जाना पड़ता है (ऐलो, पोडो,—शय्या छोड़कर जरा इधर उधर करते न करते पाखाना लग जाता है (ब्राई, नेट-म्युर, नेट-सल्फ,—शय्यासे उठते ही=नाई, रोडो,—शय्यासे उठनेके पहले=ऐलो, सोरिन, रियुमेक्स—मलका वेग होनेकी वजहसे रोगीकी तड़के नींद खुल जाती है (कैली-नाई, पेट्रोल,—सवेरे ६ बजनेके समय=पार्जिमट-नाई)। यंत्रणा-रहित वेग, बदबूदार पानीकी तरह और अनजानमें निकलता है। गण्डमाला दोष-युक्त धातुवाले स्त्रेणा प्रधान बच्चोंको (कार्लि, आयोड, सिस्टस-कैन, उपदंश विषसे दूषित धातुवालोंका=ऐ नाई)। ऐसा मालूम होता है, कि अंत्र-मण्डलीमें इतना बल नहीं है, कि मलका निकलना रोक सके या वेग धारण करे। रोगी जहां जाता है, वहीं उसे मलकी गन्ध मिलती है, मानो उसके कपड़ेमें पाखाना हो गया है। रातमें भयानक ऐंठन और पेटमें दर्दके साथ आम मिले दस्त आना। आमके साथ खूनकी तरह रेखा दिखाई देती है (मार्क, नक्स-योम, पोडो, ट्राम्बिड, कोलोसिन्थ)। कब्जियत,—मल बहुत कड़ा और गांठ गांठ—ऐसा मालूम होता है, कि ये गाठे मानो जल गयी हैं (ब्राई, ओपि), कभी कभी बड़ी गांठके रूपमें,—दर्द होनेके डरसे बच्चा पाखाना नहीं जाता, या मलके वेगसे डरता है। कभी कभी पतले दस्त और कभी कब्जियत—इसी तरह पर्यायक्रमसे हुआ करता है (चेलिडो, नक्स, पोडो, ऐण्टी-क), दिनभर मलद्वार धक धक किया करता है (एक सप्ताह तक रोज सन्ध्याके समय=लैकेसिस—पाखाना हो जाने बाद=ऐल्यू, वार्बा, मैग्निनेला)। मल बहुत कषाय और त्वचाकी क्षय करनेवाला,—जिस अंशके ऊपरसे निक-लता है, उसी अंशमें दर्द मालूम होता है, मलद्वारके चारों ओर लाली और त्वचा क्षयकी तरह मालूम होना (ऐ-नाई, गैम्बो, हाइड्रेस्ट, कैमो, मार्क, एपिस, नक्स, रियुम, आर्स)।

**पेशाब।**—पेशाब रुकना (ऐकोन, ऐपिस, डालका, लाई, नक्स, स्ट्रैमोन)। बार बार और एकाएक पेशाबका वेग विशेषकर रातके समय (येफ, लाई, मिडोरिन) प्रतिबार पेशाब भी बहुत ज्यादा हुआ करता है।

मूर्च्छावायुके प्रकोपके बाद बहुत ज्यादा पानीकी तरह पेशाब ( पल्स ; गन्ध-हीन=सीड्रन )। रातके समय शय्यामें पेशाब ( इक्विसेटम, आर्नि, ऐ बेञ्जो, कास्टि, क्रियो, पल्स, सिपि, साइलि )। पेशाबमें बदबू और उसपर तेलसा तैरा करता है ( डाल्का हिप, लाइ, मिडोरिन, पेरिस, )। पेशाबके समय मूत्रद्वारमें जलन हुआ करती है। ( ऐ-नाइ, केनाब सेट, केन्थ, मार्क, नक्स-वोम, थ्युजा, )। पेशाबके दरवाजेपर लाली और प्रदाह, पेशाब भी इतना कषाय और त्वचाको क्षय करनेवाला होता है कि निकलनेके समय मूत्रद्वारमें जलन होती है ( ऐ-बेञ्जो, हिपर, लोरो, मार्क-कोर )। यंत्रणा जनक वेग और बहुत वेग देनेपर खूनमिला पेशाब निकलता है। मूत्रमार्गसे श्लेष्मा निकलता है। पेशाब कर आने बाद ही तुरन्त वेग पैदा हो जाता है—मानो मूत्राशय जैसा भरा था, अब भी वैसा ही भरा है। मूत्रमार्गमें सुई गड़नेकी तरह या बेधनेकी तरह दर्द ( एपिस, क्लिमेट, मार्क, सिपिया ), पेशाब होता होता रुक जाता है ( ऐगार, क्लिमेट, कोना, जेल्स ), या स्वाभाविककी अपेक्षा पतली धारमें निकलता है ( ऐ-नाइ, क्लिमेट, ग्रेफ )। पेशाब गदला ( एपिस, ब्राइ, केमो, फास, सिपि )

**पुं-जननेन्द्रिय**।—अनजानमें वीर्य-स्खलन और इसके बाद मूत्र-मार्गमें जलन अनुभव मालूम होना। उपस्थ या लिङ्गेन्द्रिय उत्तापरहित, रमण-शक्ति बहुत घट जाती है ( ऐग्नस ), शृंगारकी शक्तिकी अधिकता ( फास ) शिश्नावरक त्वचा प्रदाहित, फूली, लाल और जलन-भरी, इसके साथ ही चमड़ी रोग ( मार्क, मार्क-कोर )। शिश्नमें सुई गड़नेकी तरह ( वायोला-ट्राइ ) दर्द। लिङ्गमुण्डमें खुजली ( मेजेट, नेट-सल्फ ), अण्डकोष शिथिल हो जाते और झूल पड़ते हैं ( कैम्फो, क्लिमेट )। जननेन्द्रिय प्रदेशमें बदबूदार पसीना निकलता ( आयोड, मार्क, पेट्रोल, थूजा )। सवेरे नींद खुलनेपर मुष्क खुजलाया करता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय**।—ऋतु—अत्यन्त असमयमें होता है और स्राव भी बहुत ज्यादा हुआ करता है, पर दो तीन दिनोंतक स्राव होने बाद बन्द हो जाता है, कभी बहुत विलम्बसे होता है, ऋतुरोध ( ऐक्टिया, पल्स )। खून गाढ़ा, काला और कषाय और त्वचाको क्षय करदेनेवाला,—उसमें लगनेपर उसमें जखम हो जाता है ( ऐमोन-कार्ब, नेके [illegible] । [illegible] समय

सर-दर्द, माथेमें अधिक रक्त-संचय होना और नाकसे खून निकला करता है (ब्राई, नेट-सल्फ), उदरोर्ध्व प्रदेशमें दबाव मालूम होता है। ऋतु आरम्भ होनेके समय सरमें दर्द होता है (ऐकोन, ब्राई, क्रियो, लेके, लाई, नेट्र-सूर, प्लेट), उसको छातीमें बहुत भार मालूम होता है (ब्रोम, लेके) और रोगिनी बारम्बार गहरी सास लेती है। प्रदरका स्राव आरम्भ होनेके पहले तलपेटमें दर्द हुआ करता है, स्राव पीला श्लेष्मामय (आर्जेण्ट-नाई, ऐल्यू, ग्रैफ, हाइड्रेस्ट, कैली-आयोड, पल्स, सिपि) और त्वचाको नष्ट करनेवाला (ऐल्यू, ऐमोन-कार्ब, बोवि, क्रियो, लेके, लाई, नैट-म्यू, सिपि)। योनिमें जलनकी वजहसे रोगिनी स्थिर नहीं रह सकती (कार्बो, केल्क, ऐ-नाई)। जननेन्द्रियके चारों ओर बहुत तंग करनेवाली खुजली पैदा हो जाती है और उसके चारों ओर छोटे छोटे दानोंका छत्ता निकलता है (रास, केल्क) विसर्प हो जानेकी तरह स्तन फूल उठता है और प्रदाहित हो जाता है (रसटक्स), दोनों स्तन लाल, गर्म, कड़े, स्तन ब्रन्तके चारों ओर लाल रेखाएँ सब दिखाई देती हैं और उसमें सुई गड़नेकी तरह मालूम होता है (बेल, फाइटो)। प्रसवके बाद बवासीर पैदा हो जाना, जरायुसे स्राव, पहले कभी एकबार गर्भ स्राव हुआ था, उसके बादसे ही प्राय रक्तस्राव हुआ करता है।

**श्वासयंत्र।**—कण्ठ स्वर उखड़ा और कर्कश, विशेषकर सवेरे (ऐसि-मिना-ड्राइ, कास्टि, फास), स्वरलोप (ऐल्यू, आर्जेण्ट नाई, कार्बो-वे, कास्टि)। कण्ठमें रुखड़ापन और त्वचा खींचनेकी तरह मालूम होना (ऐ-नाई, चायना, क्रियो)। वक्षमें बहुत अधिक श्लेष्मा-सञ्चय (ऐण्टि-टार्ट, इपिका) होता है, इसीलिये खासी पैदा हो जाती है (कैमो, नक्स-वोम)। बोलनेपर हाफ जाता है (कास्टि, ड्रोसेरा), वायु सेवनके लिये चलनेके समय भी श्वासाल्पता मालूम होती है (आर्स, कार्बो-वेज, प्रूणस, सोरिन, सिपिया,—तेजीसे चलनेपर = नेट-म्यू, पल्स, साइलि)। प्राय रातमें सास रुक जाना चाहती है (ऐण्टि टार्ट, आर्स, चायना, इपिका, लाई, लेके, फास, सैम्बु),—घरके खिड़की दरवाजे सब खोल देनेके लिये कहता है (लेके, क्लोरम स्टण्डि, बैले, नैका-कैना, ओपि, सल्फि), एकाएक रातमें नींद खुल जाती है (केली-आयोड, लैके)। बायें वक्षमें तेज दर्दके साथ छेद कर पीठमें चला जाता है (कैली नाई, लाई, म्याई, कैली-कार्ब, ग्वायेक, मार्टास-काम, पिक्स लिका, थिरिड,—बायें पृष्ट फलकसे तेज दर्द शरीरको भेदकर वक्ष प्राचीर तक जा पहुँचता है = चिनोपोड ग्लौकाई)।

पीठकी ओर बाहु ले जानेपर श्वासमें कमी और श्वासकष्ट मालूम होता है (दोनो बाहु शरीरके जितना ही पास ले जाता है, श्वासकष्ट उतना ही बढता है=सीरिनम)। सर्दी और पानीकी तरह स्राव, शीत मालूम होना, वक्षमें जखमका भाव और खांसी। खांसी—गला रोध करनेवाली ( ऐण्टि-टार्ट, ऐमोन-म्यू, क्यूप्रम, ड्रोसेरा, केयोलिन, लेके, पल्स, सैम्बियु ) और खुसखुसी तथा सूखी। खांसनेपर वक्षमें, बायें पृष्ठ-फलकके नीचे सुई गडनेकी तरह दर्द मालूम होता है ( चेलिडो, केली-कार्ब, ब्राई, मार्टेस, मार्क, सिपिया ), स्वरभङ्गके साथ सूखी खांसी, ओंठ सूखे और पानीकी तरह सर्दीका स्राव ( ऐ नाई, सिपा, इयुफ्रे, कोल्को, कोलचि, स्किला )। खांसनेपर वक्षमें घर घर शब्द हुआ करता है ( ऐण्टि-टार्ट, कैमो, डाल्का, इपिक, नेट-म्यू, सिपि, स्किला )। तरल श्लेष्मा मिली खांसी, खांसनेपर वक्षमें दबाव मालूम होता है, गाढा श्लेष्मामय बलगम निकलता है, वायुनलीमें श्लेष्माकी आवाज सुन पडती है और स्वरभङ्ग हो जाया करता है। बलगम कुछ मीठे स्वादका और हरे रङ्गका थक्का थक्का श्लेष्मामय ( मैङ्गनम, साइलि, स्टैनम ) खून मिला पीब भरा बलगम निकलता है ( कैल्के, ड्रोसेरा, हिपर, साइलि )। खांसनेके समय सर दर्द—मानो माथेमें चोट लगी है या फट गया है ( ब्राई, केप्स, नेट-म्यू, स्किला, सैङ्गियु ), कभी कभी वमन हो जाता है ( इपिक ) और कभी कभी उदरमें ऐसा मालूम होता है ( कार्बो-ऐन, लेके, फास, स्किला )। सन्ध्याके बाद सोनेपर सूखी खांसी ( ऐल्यू, कैप्स, स्टैनम ) या खांसते खांसते रोगीकी नींद खुल जाती है ( ऐकोन, ऐरेलिया, आर्स, बेल, कास्टि, लेके, सिपि, साइलि, सैङ्गियु ), कण्ठमें जखमकी तरह भावके कारण खांसी पैदा हो जाती है ( ब्रोम, लौरेस, )। मानो स्वरनलीमें परका चूर है ऐसी खुजलीकी वजहसे खांसी आती है ( ऐमोन कार्ब, लाई ), सन्ध्या और रातके समय बलगम बिलकुल ही नहीं निकलता, पर सवेरे और दिनमें घोर लाल, खून मिला बलगम निकलता है ( कैसो, क्रोकस, नक्स ), या पीले रङ्गका अथवा हरी आभा लिये पीब भरा ( फास, पल्स, सिलि, स्टैनम )या दूधकी तरह सफेद ( आर्स ) अथवा पानीकी तरह ( ग्रेफ, लेके, मार्क, स्टैनम ) श्लेष्मामय बलगम निकला करता है, निकले हुए बलगमका स्वाद कुछ खट्टा ( स्टैनम, नेट-म्यू, फास, पल्स ), कहीं कहीं सड़ा ( स्टैनम, कैमो, लेके ), स्वाद हीन ( आर्जेण्ट, सिस्टस, सिना ) या नमकीन ( लाई, पल्स, स्टैनम ) या घृणा पैदा करनेवाला बहुत दिनोंका पुराना सड़ा कफ की तरह।

**वक्ष** ।—वक्षमें अधिक रक्त सञ्चय होना ( कैक्टस, कैम्फो, मिलिफोल, फास )। दाहिने वक्षमें ऐसा मालूम होता है, मानो एक कड़ा टुकड़ा बरफ रखा है। बायें वक्षमें सुई गड़नेकी तरह दर्द शरीरको भेदकर बायें पृष्ठ फलकतक चला जाता है ( ब्राई, फिस्र लिक, मार्टस कम, थिरिड, कैली-कार्ब ), वृद्धि=चित होकर सोनेपर ( रियुमेक्स ) और शरीर या वक्षको जराभी हिलाने पर ( ब्राई, स्पाई, रैनान-बल्बो कैल्के )। फिफड़ेका प्रदाह या कोई भारी चीज उठाने या मोच खा जानेके कारण वक्षमें दर्द। वक्षमें जलन आरम्भ होकर वह चेहरे तक फैल जाती है, खांसनेपर या गहरी सांस लेनेपर ऐसा मालूम होता है मानो वक्ष चूर हो जायगा। छातीमें सुस्ती या कमजोरी मालूम होना—शय्याके समय सोनेकी अवस्थामें और बोलनेपर ( ऐ फास, कार्बो वेज, स्टैन ) फिफड़ेके प्रदाहकी मध्यावस्थामें रस धारण ( सेङ्गिय )।

**हृत्पिण्ड** ।—हृद्स्पन्दन—महान उद्वेग जनक ( ऐकोन, आर्स, कैल्क, स्पाई, फास ), नींदमें गड़बड़ी पैदा हो जाती है ( कैल्के नैट-म्यू, सोरिन ), बढ़ना=रातमें ( आर्स, कैल्के, मार्क, वेरेट )। शायित अवस्थामें ( नक्स, वेरेट ) और सीढ़ी या पहाड़पर चढ़नेके समय ( आर्स, ऐ-नाई, कैक्टस कोकस, नेट-म्य, नैट-कार्ब, आरम-म्यू, कोका, थाइरायडिनम )। रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसके हृत्पिण्डका आयतन बढ़ गया है ( लैके, मिडोरिन, नाडो, पुष्ट कड़ो=बार्या, केली-कार्ब, नक्स, ) और तेज गति, कभी कभी रुक रुक कर=डिजिट, कार्बो वेज, सीड्रन, केली-कार्ब, कैल्मिया, क्रियो, लाइकोपस-वार्जि, स्ट्रैमोन, टैबाक, वेरेट-विर )।

**गर्दन और पीठ** ।—शय्यामें करवट बदलनेके समय ऐसा मालूम होता है, मानो कशेरुकाएं सब आपसमें एकके ऊपर एक घूमती फिरती हैं। ग्रीवाकी कशेरुका सब कड़ कड़ करती है, विशेषकर शरीर पीछेकी ओर झुकानेपर ( माथा झुकानेपर=नेट्र-कार्ब, निकोलम=माथा उठानेपर=थोलि ऐन गर्दन हिलानेपर=चेलिडो )। गर्दन या पीठ एकदम अकड़ी मालूम होती है ( ऐगार, कास्टि रास, जिङ्कम )। आसनसे उठनेके समय नितम्बमें दर्द होता है ( कैल्क, पल्स, रास )। गलेकी गांठें सब प्रदाहित हो गयी हैं, इस तरहका दर्द होता है ( पल्स, रास, भारी चीज उठानेकी वजहसे=कैल्के बायें पार्श्वमें=कोना )। मेरुदण्डका टेढ़ापन ( कैल्के, साइलि, फेरम

आयोड ) और कशेरुका सब कोमल हो जाती हैं। पृष्टफलक, पीठ और नितम्ब देशमें नोकीली सलाई गडनेकी तरह दर्द ।

**प्रत्यङ्ग आदि ।**—बायें कन्धेमें ऐसा दर्द मानो मोच आ गयी है या उसमें बहुत चोट लग गयी है ( चेलिडो, निकोलम, वेस्पा )। कन्धेमें, विशेष कर बायें कन्धेमें वातको वजहसे दर्द ( लिडम, मिडोरिन ), कन्धा और कन्धेके सन्धियोंमें ऐसी तकलीफ, मानो छुरीसे टुकड़े टुकड़े किया जा रहा है, विशेष कर रातमें ( वेल, मार्क ), बाहु और हाथमें खींचने और उखाड़नेकी तरह दर्द ( कास्टि, ग्रैफ मैग-म्यू ), बगलमें लहसनकी गन्धका पसीना होना ( लैके, टेल्यू, ओस्मियम=प्याजकी गन्ध=बोविस्टा )। हाथकी, विशेषकर अंगुलीकी सन्धिके ऊपरकी और तलहत्थीकी त्वचा फट जाती है ( कैल्के, कैलेण्डियु, ग्रैफ, पेट्रोल, रास, सार्सा )। अंगुलीके ऊपर मोटे लाल रंगके जाड़ेके दिनोंके फोड़े या बिवाई ( एगार, पेट्रोल, ऐ-नाई, लाई )। कलाई मानो मोच खा गयी है ऐसा दर्द ( आर्नि, कार्बो-एन, सिना, लैके, रोडो ), विशेषकर सवेरे। तलहत्थीमें भयानक जलन हो जाती है ( लैके, मिडारिन, सैङ्गियु )। हाथकी त्वचा कड़ी, फटी और सूखी ( नेट-म्यूर )। नखको जड़की खाल प्रायः उधड़ जाती है ( नेट-म्यूर, थूजा ), हाथकी पीठपर अक्सर खुजलानेवाले दाने निकलते हैं। नखके चारों ओर घाव हो जाते हैं, चलनेके समय दोनो पैर क्षीण और भारी मालूम होते है, उरु शिखरमें भयानक और तेज बेधनेकी तरह दर्द, वृद्धि=छूनेपर या हिलानेपर, शय्यापर करवट बदलनेके समय, रोगी शय्यासे उठ नहीं सकता, चलनेके समय दोनों उरुके बीचके स्थानोंमें जखम मालूम होता है और उनमें खुजली पैदा हो जाती है ( इथ्यू, लाई )। रजःस्रावके समय दोनों उरुके बीचमें त्वचा क्षय हो जाया करती है। ( ऐलियम-सैट, ग्रैफ, कैली-कार्ब, नेट-सल्फ, सार्सा )। जानु और गुल्फ-सन्धि अकड़ जाती है ( पेट्रोल, सिपि ) चलनेके समय जानुके गांसेमें चिपक जाता है ( कास्टि, नक्स )। पैरकी पीटलीमें और तलवेमें ऐंठन होती है ( कार्बो-वेज, सेलिन )। विशेषकर रातमें ( कैल्के, कैम्फो, नक्स-वोम, साइलि ), चलनेके समय भी पीटलीमें दर्द होता है, मानो पेशियां संकुचित हो गयी हैं। तलवेमें भयानक जलन होती है ( लैके, सैङ्गियु, मिडोरिन, सैनिक )। बार बार तलवेको खोलनेकी चेष्टा करता है ( कैमो )। गट्टे या कदर—उसमें दर्द होता है और सुई गडनेकी तरह दर्द मालूम होता है, ( नेट-कार्ब, नेट-म्यूर, सिलिया )। तलवा बहुत

ठण्डा और ठंडे पसीनेसे तर ( कैल्के )। पैरमें पसीना ( कैल्के, मार्क, साइलि, ऐ फ्लु, ऐ-नाइ, पेट्रोल )।

**सार्वाङ्गिक**।—जभी तभी हाथ-पैरोंमें झुनझुनी होने लगती है ( सिलि, साइलि ) विशेषकर लेटनेकी अवस्थामें। प्रत्यङ्गोंमें बहुत दर्द मालूम होता है और उनमें खींचने तथा फाड़नेकी तरह दर्द ( ब्राइ, कोलोसिन्थ, लिडम, लाइ, मार्क )। प्रत्यग आदि हिलानेके समय पेशियां मन ऐसी मालूम होती हैं, मानो जकड़ गयी हैं। सन्धियां सब चीण, कड़कड़ाती हैं और कभी कभी फूल उठती हैं, बच्चा उछल पड़ता है, चौंक जाता है और भयङ्कर रूपसे चिल्ला उठता है। रह रहकर सारा शरीर फड़का और हिला करता है। बहुत कमजोरी और सुस्ती। बोलनेमें थकावट होती है। दिनमें बच्चेको स्तन पिलाने बाद या रातमें जागने बाद औंघाईके साथ प्राय बहुत सुस्ती और बेहोशी आ जानेकी तरह मालूम होता है। मृगी, देह और प्रत्यङ्ग आदि अकड़ जाते हैं और प्रकोप होनेके पहले ऐसा मालूम होता है, मानो एक चूहा बाहुसे चढ़कर पीठपर चला गया ( कैल्के )। ढलमलानेकी तरह चाल, हाथ कांपना, रोगी सीधा होकर चल नहीं सकता। कुबड़ेकी तरह। ठण्डी निर्मल हवा सहन नहीं होती,—सर्दी लग जाती है ( कैल्के, कैलो-कार्ब, फास, साइलि )। सोधे होकर खड़े होना बहुत कठिन व्यापार हो जाता है। बच्चे को नहलाने या शरीर पोंछनेपर बहुत चिढ़ उठता है ( ऐण्टि-क्रू ड, सोरिन )। सूखी, झूलती हुई त्वचा, ग्रन्थियोंका फूलना,—ग्रन्थियोंका फूल जाना और कड़ी होना तथा उनमें पीब पैदा हो जाता है। बार बार शरीर धोनेपर भी रोगीके शरीरकी बदबू नहीं जाती ( सोरिन )। अस्थिमें पोषणकी कमीकी वजहसे पैदा हुई बीमारियां। बच्चा दिनों दिन दुबला होता चला जाता है और उसका चेहरा देखनेपर ऐसा मालूम होता है, कि न जाने कितनी उमर हो गयी है। रोगी छटपटाता है, रातमें उसका शरीर बहुत गर्म हो जाता है और किसी तरह भी शरीरपर कपड़ा नहीं रखना चाहता। बार बार दूर फेंक देता है ( हिपर, सेनिक ), हाथ पैर दुबले, पेट मोटा। बार बार बीमार पड़ना, रोगी अच्छी तरह आराम हो गया पर दो चार दिन बाद फिर वही बीमारी पलट आती दिखाई देती है। ब्रह्मतालुमें ऐसा मालूम होता है, मानो आग निकल रही है। चेहरा गर्म पर लाली नहीं रहती, पेशाब आगकी तरह गर्म, मूत्रनलीको दग्धकर निकलता है। दिनमें जभी तभी देह

आयोड ) और कशेरुका सब कोमल हो जाती हैं। पृष्टफलक, पीठ और नितम्ब देशमें नोकीली सलाई गडनेकी तरह दर्द।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—बायें कन्धेमें ऐसा दर्द मानो मोच आ गयी है या उसमें बहुत चोट लग गयी है ( चेलिडो, निकोलम, वेसा )। कन्धेमें, विशेष कर बायें कन्धेमें वातकी वजहसे दर्द ( लिडम, मिडोरिन ), कन्धा और कन्धेके सन्धियोंमें ऐसी तकलीफ, मानो छुरीसे टुकडे टुकडे किया जा रहा है, विशेष कर रातमें ( वेल, मार्क ), बाहु और हाथमें खींचने और उखाडनेकी तरह दर्द ( कास्टि, ग्रैफ, मैग-म्यू ), बगलमें लहसनकी गन्धका पसीना होना ( लैके, टेल्यू, ओस्मियम=प्याजकी गन्ध=बोविस्टा )। हाथकी, विशेषकर अंगुलीकी सन्धिके ऊपरकी और तलहत्थीकी त्वचा फट जाती है ( कैल्के, कैलेण्डियु, ग्रैफ, पेट्रोल, रास, सार्सा )। अंगुलीके ऊपर मोटे लाल रंगके जाड़ेके दिनोंके फोड़े या बिवाई ( ऐगार, पेट्रोल, ऐनाई, लाई )। कलाई मानो मोच खा गयी है ऐसा दर्द ( आर्नि, कार्बो-ऐन, सिना, लैके, रोडो ), विशेषकर सवेरे। तलहत्थीमें भयानक जलन हो जाती है ( लैके, मिडारिन, सैङ्गियु )। हाथकी त्वचा कडी, फटी और सूखी ( नेट-म्यूर )। नखकी जडकी खाल प्रायः उधड जाती है ( नैट-म्यूर, थूजा ), हाथकी पीठपर अक्सर खुजलानेवाले दाने निकलते हैं। नखके चारों ओर घाव हो जाते हैं, चलनेके समय दोनो पैर क्षीण और भारी मालूम होते हैं, उरु शिखरमें भयानक और तेज वेधनेकी तरह दर्द, वृद्धि=छूनेपर या हिलानेपर, शय्यापर करवट बदलनेके समय, रोगी शय्यासे उठ नहीं सकता, चलनेके समय दोनों उरुके बीचके स्थानोंमें जखम मालूम होता है और उनमें खुजली पैदा हो जाती है ( इथ्यू, लाई )। रजःस्रावके समय दोनों उरुके बीचमें त्वचा क्षय हो जाया करती है। ( ऐलियम-सैट, ग्रैफ, कैली-कार्ब, नैट-सल्फ, सार्सा )। जानु और गुल्फ-सन्धि अकड जाती है ( पेट्रोल, सिपि ) चलनेके समय जानुके गांसेमें चिपक जाता है ( कास्टि, नक्स )। पैरकी पोटलीमें और तलवेमें ऐंठन होती है ( कार्बो-वेज, सेलिन )। विशेषकर रातमें ( कैल्के, कैम्फो, नक्स-वोम, साइलि ), चलनेके समय भी पोटलीमें दर्द होता है, मानो पेशियाँ संकुचित हो गयी है। तलवेमें भयानक जलन होती है ( लैके, सैङ्गियु, मिडोरिन, सैनिक )। बार बार तलवेको खोलनेकी चेष्टा करता है ( कैमो )। गट्टे या कदर—उसमें दर्द होता है और सुई गडनेकी तरह दर्द मालूम होता है, ( नैट-कार्ब, नैट-म्यूर, सिलिया )। तलवा बहुत

ठण्डा और ठंडे पसीनेसे तर ( कैल्के )। पैरमें पसीना ( कैल्के, मार्क, साइलि, ऐ फ्लु, ऐ-नाइ, पेट्रोल )।

**सार्वाङ्गिक ।**—जभी तभी हाथ-पैरोंमें झुनझुनी होने लगती है ( सिलि, साइलि ) विशेषकर लेटनेकी अवस्थामें। प्रत्यङ्गोंमें बहुत दर्द मालूम होता है और उनमें खींचने तथा फाड़नेकी तरह दर्द ( ग्राई, कोलोसिन्थ, लिडम, नाइ, मार्क )। प्रत्यग आदि हिलानेके समय पेशियाँ सब ऐसी मालूम होती हैं, मानो अकड़ गयीं हैं। सन्धियाँ सब क्षीण, कड़कड़ाती हैं और कभी कभी फूल उठती हैं, सदा सहम पड़ता है, चौंक जाता है और भयङ्कर रूपसे चिल्ला उठता है। रह रहकर सारा शरीर फड़कना और हिला करता है। बहुत कमजोरी और सुस्ती। बोलनेमें थकावट होती है। दिनमें बच्चेको स्तन पिलाने बाद या रातमें जागने बाद औंघाईके साथ प्रायः बहुत सुस्ती और बेहोशी आ जानेकी तरह मालूम होता है। मृगी, देह और प्रत्यङ्ग आदि अकड़ जाते हैं और प्रकोप होनेके पहले ऐसा मालूम होता है, मानो एक चूहा बाहुसे चढ़कर पीठपर चला गया ( कैल्के )। डगमगानेकी तरह चाल, हाथ कांपना, रोगी सीधा होकर चल नहीं सकता। कुबड़ेकी तरह। ठण्डी निर्मल हवा सहन नहीं होती,—सर्दी लग जाती है ( कैल्के, कैली-कार्ब, फास, साइलि )। सोये होकर खड़े होना बहुत कठिन व्यापार हो जाता है। बच्चे को नहलाने या शरीर पोंछनेपर बहुत चिढ़ उठता है ( ऐण्टि-क्रूड, सोरिन )। सूखी, झूलती हुई त्वचा, ग्रन्थियोंका फूलना,—ग्रन्थियोंका फूल जाना और कड़ी होना तथा उनमें पीव पैदा हो जाता है। बार बार शरीर धोनेपर भी रोगीके शरीरकी बदबू नहीं जाती ( सोरिन )। अस्थिमें पोषणकी कमीकी वजहसे पैदा हुई बीमारियाँ। बच्चा दिनों दिन दुबला होता चला जाता है और उसका चेहरा देखनेपर ऐसा मालूम होता है, कि न जाने कितनी उमर हो गयी है। रोगी छटपटाता है, रातमें उसका शरीर बहुत गर्म हो जाता है और किसी तरह भी शरीरपर कपड़ा नहीं रखना चाहता। बार बार दूर फेंक देता है ( हिपर सेनिक ), हाथ पैर दुबले, पेट मोटा। बार बार बीमार पड़ना, रोगी अच्छी तरह आराम हो गया पर दो चार दिन बाद फिर वही बीमारी पलट आती दिखाई देती है। ब्रह्मतालुमें ऐसा मालूम होता है, मानो आग निकल रही है। चेहरा गर्म पर लाली नहीं रहती, पेशाब आगकी तरह गर्म, मूत्रनलीको दग्धकर निकलता है। दिनमें जभी तभी देह

व्रण एक बहुत बडे कडे फोड़ेके रूपमें बदल जाता है, उसके बाद उसके ऊपरकी त्वचा और तन्तु सब गलकर मधुमक्खीके छत्तेकी तरह हो जाते हैं और उनमें बहुत से मुंह हो जाते हैं। इन सभी मुंहोंसे गाढा रसकी तरह पदार्थ निकला करता है। इसके बादमें सभी मुंह फैलकर आपसमें मिल जाते हैं और एक बहुत बडा गहरा जखम हो जाता है। इसका बोखार, इस समय सविराम अवस्थाको प्राप्त होता है और रोज सन्ध्याके समय बढ़ जाया करता है।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—आर्स, एपिस, ऐन्थ्राक्सिन, इयुफोर्बियम, लेके, क्रोटेलस।

**तुलनीय।**—सविराम ज्वरमें—ऐरेनिया। दुष्टव्रण—ऐन्थ्राक्सिन, लैके-सिस, साइलि।

**शक्ति।**—३० से २०० शततमिक क्रम। ६ ठा क्रमसे ताण्डव रोग आरोग्य हो गया है (डा० क्लार्क)।

---

## टैरेण्टियुला हिस्पैनिया।
## (TARENTULA HISPANIA)

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—स्पेन देशके सजीव मकडेका अरिष्ट।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है,—हृत्शूल, ताण्डव, रीढके सबसे निचले अंशका स्नायुशूल, आंखके सफेद अंशकी स्वच्छता, मूलाधार-प्रदाह, विषाद और हताश भाव, उपझिल्ली प्रदाह, बाधक, नाकसे रक्तस्राव, सर दर्द, हिचकी, मूर्च्छावायु, सविराम ज्वर, चौर्योन्माद, गतिविधायिनी शक्तिका विकार, उन्माद, बहरापन, अर्द्धाव-भेदक या अधकपालीका सर-दर्द, नकली मैथुनका दुष्परिणाम, डिम्बाशयका बढना, कम्पके साथ पक्षाघात, जरायुसे वायु निकलना, मलान्त्रमें शूलकी तरह दर्द, अपत्य पथमें खुजली, कर्णमूल, पीव सोख लानेकी वजहसे बीमा-रियाँ, मेरुमज्जाकी उत्तेजना और पक्षाघात, अर्बुद, जरायुका स्नायुशूल, जरायुका कर्कटका जखम, कशेरुका या... अर्बु...

**उपयोगिता और आभास।**—इसका प्रधान क्षेत्र—जिन सब रोगों में बहुत बेचैनी मौजूद रहती है, हिलनेपर रोगीकी तकलीफ बढ़ जाती है तथापि हिले बिना क्षण भर रह नहीं सकता। हरित्पाण्डु, रोग-ग्रस्त स्त्रियोंके मूर्च्छावायुरोगमें, ताण्डव रोगमें, मेरुदण्डमें उत्तेजना और बाधक रोगमें यह विशेष लाभदायक है। रोगिनी एक क्षण भी स्थिर नहीं रह सकती, किसी न किसी काममें उसे लगी ही रहना पड़ता है। निर्मल वायु सेवनसे, गाना सुनने पर, चमकीला रङ्ग देखनेपर और रोगवाला अंश रगड़नेपर रोगिनी अच्छा रहती है और उसे तकलीफ घटती मालूम होती है। रमणियोंकी दुर्दमनीय कामुकता और योनिकी खुजलीकी यह बढ़िया दवा है। बहुत स्नायविक उत्तेजना प्रवण धातुवाले व्यक्तिके लिये और ताण्डव रोगमें, जब रोगीकी समूची देह या दाहिना बाहु और बायाँ पैर लगातार फड़का करता है—इन लक्षणोंमें यह विशेष उपयोगी है। बाहु पैर यहाँतक कि सारी देहतक लगातार इस भावसे हिला करती है, कि रोगिनीमें कोई भी दूसरा काम करनेकी शक्ति नहीं रहती, पेशियाँ सब लगातार नाचा और फड़का करती हैं। रोगीको चैतन्य शक्ति बहुत बढ़ जाया करती है अर्थात देखने, सुनने, छूने वगैरहकी इन्द्रियाँ अत्यन्त उत्तेजना प्रवण हो जाया करती हैं। सामान्य कारणसे ही रोगिनी उत्तेजित हो जाया करती है और इसके बाद ही उसमें अत्यन्त विषाद पैदा हो जाया करता है। अंगुलीके अगले भागमें स्पर्श ज्ञानकी तेजी पैदा हो जाती है। मेरुदण्डका कोई अंश जरा भी छूनेपर वक्ष तथा हृत्प्रदेशमें आक्षेपिक दर्द पैदा हो जाया करता है। प्रचण्ड सर-दर्द,—मानो हजारों सुई माथेकी खोल भेदकर मस्तिष्कमें जाकर बिध रही हैं, इस तरहकी तकलीफ होती है। सरके पिछले भागमें एकाएक ऐसा मालूम होता है, मानो किसीने हथौड़ीसे मार दिया। सर दर्दका बढ़ना—आवाजसे, छूनेपर, और तेज रौशनीमें। घटना—तकियेमें माथा रगड़नेपर। रमणके बाद स्त्री पुरुष दोनों को ही तकलीफ बढ़ जाती है। ऋतुके समय रमणियोंका कण्ठ, मुख-विवर और जीभ बहुत सूखी मालूम होती है—विशेषकर निद्रित अवस्थामें। ऋतुके समय बहुत थोड़ा रक्त स्राव होता है और दाँत तथा नितम्बमें बहुत दर्द हुआ करता है। जरायुमें छेदने और सङ्कोचनकी तरह दर्द, योनिमें छेदनेकी तरह तेज दर्द, जरायु फूला और कड़ा हो जाता है; जरायुसे भाफ निकलना। बार बार सांस छोड़ना और जम्हाई, कभी हँसती है, और कभी रोती है, कभी हास्य

परिहास करती है, इसके बाद ही महान दुःखित भाव धारण करती है, इत्यादि कई इसके प्रधान निर्णायक लक्षण हैं।

## लक्षणावली।

**मन।**—रह रहकर रोगिनी पागल सी हो उठती है, माथा दबाती और केश नोचती है, तलवे बहुत चंचल, प्रकोपके बाद प्रचंड सर-दर्द पैदा हो जाता है; आँखोंमें टकटकी लगी रहती है, और आँखें एकदम खुली रहती हैं। आँखके सामने छोटी छोटी मूर्त्तियाँ सब उड़ती हैं और रोगिनी हाथ हिलाया करती है। यह कहकर लोगोंको डर दिखाती है, कि मारूंगी, काटूंगी, सत्यानाश कर दूंगी। सङ्गीत सुननेपर रोगिनी बहुत उत्तेजित हो उठती है और एक घण्टेके बाद उसके सारे शरीरमें बहुत ज्यादा पसीना बहा करता है। मूर्च्छावायु रोगमें रोगिनी किसीसे बातचीत करना पसन्द नहीं करती और क्रोधका भाव दिखाती है, अपनेको तथा दूसरोंको मारनेकी इच्छा प्रकट करती है (बेल, हायो, स्ट्र फ)। अभी स्फूर्ति प्रकट करती थी, तुरन्त ही बहुत उदास भाव धारण करती है। हँसी दिल्लगी करना और खेल करना बहुत पसन्द करती है। गानेका प्रबल आवेग, जबतक गला फस नहीं जाता और थक नहीं जाती तबतक लगातार गाया करती है (साइक्यू, क्रोकस, प्लेट, स्ट्रेमोन)। रह रहकर ऊँची-आवाजमें हँस उठती है, (कैनाब इन, स्ट्रेमोन, क्रोकस, हायो)। चिड़चिड़ा स्वभाव,—बात बातमें रुष्ट हो उठना, बिना सोचे विचारे बात बोल उठती है, बाध्य हो कर लगातार हाथ पैर हिलाना पड़ता है (आर्स, नक्स, कास्टि, पल्स, रास, साइलि, स्ट्रेमोन, जिङ्कम, बेलि)। लगातार शरीर हिलाये बिना रह नहीं सकती पर टहलने या चलनेपर रोगिनीकी तकलीफ बढ़ जाती है। बार बार जम्हाई और लम्बी सांस छोड़नेपर आराम मालूम होता है। रोगिनी अत्यन्त हास्योद्दीपक भाव और कामुकता प्रकट करती है (प्लेट, हायो)। आसन्न विपत्तिकी आशङ्का या स्वयंको कोई कड़ी बीमारी होगी ऐसी आशङ्का (केली-कार्ब, फास, आर्जेण्ट-नाई, ऐ-नाइ, लिलियम-टाई, सिपि)। अत्यन्त चतुर। दूसरोंके पदार्थ लेनेकी वासना (ऐब्सिन्थ)।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर,—चलनेके समय (बेल, नेट-म्यूर, नक्स,), माथेपर कोई भारी चीज रखनेपर बढ़ जाता है, सरमें चक्कर आनेकी वजहसे

रोगी गिर पड़ता है, पर उसे बेहोशी नहीं आती (जिङ्कम), किसी चीजको ओर स्थिर दृष्टिसे देखते रहनेपर सरमें चक्कर सा मालूम होता है। सरमें दर्द होता है और सरके पिछले भागमें भयानक यन्त्रणा मालूम हुआ करती है। उन्मत्तता और स्नायविक उत्तेजना रोगमें रोगीका माथा और बाहु घूमता है और एक अद्भुत भावसे हिला करता है (कोल्के)। क्रोध आ जानेपर रोगीका माथा एकबार दाहिनी ओर और फिर एक बार बायीं ओर ठीक इसी भावसे हिलता और किसी चीजमें टक्कर खाता रहता है। माथा बहुत भारी मालूम होना और रोगी आंख नहीं खोल सकता (ऐ-कार्बोल), माथा पीछेकी ओर झुकाये रहता है (मस्कस, नक्स वोम, ओपि, ष्ट्रैमोन), नींद खुलनेपर सर-दर्द होना (ब्राई, नेट्र मूर, नक्स वोम) और रोगीको फिर बाध्य होकर सो जाना पड़ता है। किसी चीजको ओर टकटकी लगाकर देखते रहने पर सरमें चक्कर आता है और दर्द हुआ करता है (नेट्र-म्यू, साइलि)। सर-दर्दका बढ़ना=आवाजसे (बेल, थिरिड), छूनेपर (आर्जेण्ट नेट, सिङ्को, कैली कार्ब, केल्मिया, मार्क, साइलि) और तेज चमकीली रोशनीमें (बेल, कोल्के, नेट्र मूर, सैङ्गिवु ष्ट्रैमोन), घटना=तकियेमें माथा रगड़नेपर। माथे के गभीरतम प्रदेशमें प्रचण्ड सर दर्द (वेसिलिन), तकलीफसे रोगी इधर उधर छटपटाया करता है, एक जगहपर रह नहीं सकता (आर्स, बेल, सिफिलिन)। माथेमें बहुत जलन हुआ करती है (लेकि, मेजेर, लेचनैन, नक्स-मस)। रोगी माथा मुड़वानेके लिये घबड़ाता है, लगातार माथा हिलाया करता है, पर माथा रखकर आराम मिले ऐसी कोई जगह उसे नहीं मिलती (ऐकोन, काकुलस, क्युप्रम), रोगीका भाव चिड़चिड़ा और उसे श्वास-कष्ट होता है और अपने केश नोचनेकी चेष्टा करता है। जिधर माथा झुकाता है, उधर ही दर्द बढ़ जाता है। खांसनेपर माथेके पिछले भागमें और दोनों कनपटियोंमें ऐसा मालूम होता है, मानो हथौड़ीसे मार रहा है (नेट्र-मूर देखो)।

**आंख।**—आंखके चारों ओर नीला घेरा, चमकीला और मानो लिये। बायीं आंखमें मानो एक टुकड़ा केश गिर गया है और उस केशकी नोक आंखमें गड़ रही है, ऐसा मालूम होता है और इसी कारणसे रोगी आंख रगड़ा करता है, वृद्धि=चलनेके समय। बायीं आंखमें ऐसा दर्द, मानो किसीने ठण्डा पानी डाल दिया। आंखमें ऐसा अनुभव होना, मानो छोटी सलाई या आलपीन

परिहास करती है, इसके बाद ही महान दुःखित भाव धारण करती है, इत्यादि कई इसके प्रधान निर्णायक लक्षण है ।

## लक्षणावली ।

**मन** ।—रह रहकर रोगिनी पागल सी हो उठती है, माथा दबाती और केश नोचती है , तलवे बहुत चंचल , प्रकोपके बाद प्रचंड सर-दर्द पैदा हो जाता है , आँखोंमें,टकटकी लगी रहती है, और आँखें एकदम खुली रहती है । आँखके सामने छोटी छोटी मूर्त्तियाँ सब उडती है और रोगिनी हाथ हिलाया करती है । यह कहकर लोगोंको डर दिखाती है, कि मारूंगी, काटूंगी, सत्यानाश कर दूंगी। सङ्गीत सुननेपर रोगिनी बहुत उत्तेजित हो उठती है और एक घण्टेके बाद उसके सारे शरीरमें बहुत ज्यादा पसीना बहा करता है। मूर्च्छावायु रोगमें रोगिनी किसीसे बातचीत करना पसन्द नहीं करती और क्रोधका भाव दिखाती है , अपनेको तथा दूसरोंको मारनेकी इच्छा प्रकट करती है ( बेल, हायो, स्ट्रैम )। अभी स्फूर्ति प्रकट करती थी, तुरन्त ही बहुत उदास भाव धारण करती है । हँसी दिल्लगी करना और खेल करना बहुत पसन्द करती है। गानेका प्रबल आवेग, जबतक गला फस नही जाता और थक नही जाती तबतक लगातार गाया करती है ( साइकूर, क्रोकस, प्लैट, स्ट्रैमोन )। रह रहकर ऊँची-आवाजमें हँस उठती है, ( केनाब-इन, स्ट्रैमोन, क्रोकस, हायो ) । चिड़चिड़ा स्वभाव,—बात बातमें रुष्ट हो उठना, बिना सोचे विचारे बात बोल उठती है , बाध्य हो कर लगातार हाथ पैर हिलाना पडता है ( आर्स, नक्स, कास्टि, पल्स, रास, साइलि, स्ट्रैमोन, जिङ्कम, बेलि )। लगातार शरीर हिलाये बिना रह नहीं सकती पर टहलने या चलनेपर रोगिनोको तकलीफ बढ़ जाती है। बार बार जम्हाई और लम्बी सांस छोडनेपर आराम मालूम होता है। रोगिनी अत्यन्त हास्योद्दीपक भाव और कामुकता प्रकट करती है ( प्लैट, हायो )। आसन्न विपत्तिकी आशङ्का या क्षयकी कोई कडी बीमारी होगी ऐसी आशङ्का ( केली-कार्ब, फास, आर्जेण्ट नाई, ऐ-नाई, लिलियम-टाई, सिपि )। अत्यन्त चतुर। दूसरोंके पदार्थ लेनेकी वासना ( ऐब्सिन्थ )।

**मस्तक** ।—सरमें चक्कर,—चलनेके समय ( बेल, नैट-म्यूर, नक्स, ), माथेपर कोई भारी चीज रखनेपर बढ़ जाता है , सरमें चक्कर आनेकी वजहसे

रोगी गिर पड़ता है, पर उसे बेहोशी नहीं आती ( जिङ्कम ), किसी चीजको ओर स्थिर दृष्टिसे देखते रहनेपर सरमें चक्कर सा मालूम होता है। सरमें दर्द होता है और सरके पिछले भागमें भयानक यन्त्रणा मालूम हुआ करती है। उन्मत्तता और स्नायविक उत्तेजना रोगमें रोगीका माथा और बाहु घूमता है और एक अद्भुत भावसे हिला करता है ( कैल्के )। क्रोध आ जानेपर रोगीका माथा एकबार दाहिनी ओर और फिर एक बार बायीं ओर ठीक इसी भावसे हिलता और किसी चीजमें टक्कर खाता रहता है। माथा बहुत भारी मालूम होना और रोगी आंख नहीं खोल सकता ( ऐ कार्मोल), माथा पीछेकी ओर झुकाये रहता है ( मस्कस, नक्स वोम, ओपि, स्ट्रैमोन ), नींद खुलनेपर सर-दर्द होना ( ब्राई, नेट्र म्यूर, नक्स वोम ) और रोगीको फिर बाध्य होकर सो जाना पड़ता है। किसी चीजको ओर टकटकी लगाकर देखते रहने पर सरमें चक्कर आता है और दर्द हुआ करता है ( नेट्र-म्यू, साइलि )। सर-दर्दका बढ़ना=आवाजसे ( बेल, थिरिड ), छूनेपर ( आर्जेण्ट मेट, सिङ्को, कैली कार्ब, कैल्मिया, मार्क, साइलि ) और तेज चमकीली रोशनीमें ( बेल, कैल्के, नेट्र-म्यूर, सैङ्ग्वि, स्ट्रैमोन ), घटना=तकियेमें माथा रगड़नेपर। माथे के गम्भीरतम प्रदेशमें प्रचण्ड सर-दर्द ( वैसिलिन ), तकलीफसे रोगी इधर उधर छटपटाया करता है, एक जगहपर रह नहीं सकता ( आर्स, बेल, सिफिलिन )। माथेमें बहुत जलन हुआ करती है ( लेके, मेजिर, लैचनैन, नक्स-मस )। रोगी माथा मुड़वानेके लिये घबड़ाता है, लगातार माथा हिलाया करता है, पर माथा रखकर आराम मिले ऐसी कोई जगह उसे नहीं मिलती ( ऐकोन, काकुलस, क्युप्रम ), रोगीका भाव चिड़चिड़ा और उसे श्वास-कष्ट होता है और अपने केश नोचनेकी चेष्टा करता है। जिधर माथा झुकाता है, उधर ही दर्द बढ़ जाता है। खांसनेपर माथेके पिछले भागमें और दोनों कनपटियोंमें ऐसा मालूम होता है, मानो हथौड़ीसे मार रहा है ( नेट्र-म्यूर देखो )।

**आंख**।—आंखके चारों ओर नीला घेरा, चमकीला और लाली लिये। बायीं आंखमें मानो एक टुकड़ा केश गिर गया है और उस केशकी नोक आंखमें गड़ रही है, ऐसा मालूम होता है और इसी कारणसे रोगी आंख रगड़ा करता है, वृद्धि=चलनेके समय। बायीं आंखमें ऐसा दर्द, मानो किसीने ठण्डा पानी ढाल दिया। आंखमें ऐसा अनुभव होना, मानो छोटी सलाई या आलपीन

गड रहा है ( एपिस, हेलिबो, ऐ-नाई )। तेज रोशनीमें आँखोंमें दर्द होता है और पाँच मनुष्योंके बीचमें रहना पसन्द नहीं करता। नींद खुलनेपर आँखें सटी दिखाई देती हैं। रोशनीसे भय। भ्रम देखना,—भूत, प्रेत इत्यादि की मूर्त्ति देखा करता है ( बेल, ओपि, स्ट्रैमोन )।

**कान ।**—दाहिने कानसे बहुत अधिक पीबका स्राव ( हलेप्स, मार्क, साइलि )। कानके बाहरी रन्ध्रमें भयानक दर्द ( मार्क, पल्स ), छूनेपर दर्द बढ़ जाता है और ऐसा मालूम होता है, मानो माथेमें लोहेकी खील घुस रही है। उठनेपर कानमें कड़ाक-सी आवाज हो जाती है और इसके बाद भूरे रंगका स्राव हुआ करता है ( ग्रैफ, हिप )। कानमें भीं भीं सीं सीं शब्द और सरमें चक्कर तथा बहरापन ( ऐ-सैलिसाई, पेट्रोल, सोरिन )। रातमें कानमें नाना प्रकारकी आवाज ( जिङ्कम ), वृद्धि=नींद खुलनेपर।

**नाक ।**—बहुत ज्यादा रक्तस्राव,—खून काला और अगौण अवस्थामें जम जाता है ( कैमो, प्लैट )। नाकसे खूनका स्राव होने बाद दोनों नील धमनियोंमें टपक और माथेके भारका घटना ( मिलिलोट, हैमा )।

**मुखमण्डल ।**—चेहरा भय प्रकट करनेवाला ( कैन्थ, स्ट्रैमोन ), गला नीला अथच चेहरा सफेद, भूरा। कभी तकलीफ देनेवाला उत्ताप पैदा हो जाता है और चेहरा तमतमा उठता है और तलहत्थी भी गर्म हो जाती है, तथा पसीना निकला करता है। दोनों ओंठ मानो दग्ध और सूख गये है—ऐसा मालूम होता है,—ज्वरके बाद जैसा हुआ करता है। निचले हनुके कोनेमें प्रचण्ड दर्द ( कास्टि, जिङ्कम ),—इतना दर्द होता है, कि रोगी समझता है, कि वह पागल हो जायगा।

**मुख-विवर ।**—दाँतमें सुरसुरी होती है, हिचकी आया करती है, दाँतोंकी जड़ ढीली पड़ जाया करती है और उनमें ऐसी तकलीफ मालूम होती है, मानो बिजलीकी चिनगारियाँ निकलकर लग रहा है, दाँतमें टपक हुआ करती है, घरके बाहरकी निर्मल हवा लगनेपर बढ़ जाता है। जीभपर बहुत दर्द करनेवाले जखम निकलते है और मुंहसे बदबू निकला करती है। जीभ पीछेकी ओर खिंच जानेके कारण रोगी बोल नहीं सकता। ऐसा मालूम होता है, कि तालु विशेष रूपसे दग्ध [illegible] है। ज्वालामयी तृष्णा,—प्रत्येक बार बहुत ज्यादा परिमाणमें पान[illegible] ( ऐ[illegible] -नाई, ब्राई, कैमो, ऐलिबो, हेके )।

**गलेके भीतर** ।—गलेमें जखम, कोई पदार्थ निगलनेके समय कण्ठके भीतर और बायी आंखमें बेधनेकी तरह तेज दर्द, खांसते बोलते अथवा जम्हाई लेनेके समय कण्ठमें दर्द मालूम होता है। धूमपान करनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो कण्ठनाली जकड़ गयी है और इसमें दर्द अनुभव हुआ करता है। ऐसा मालूम होता है, मानो कण्ठमें लगातार बूंद बूंद ठण्डा पानी टपक रहा है। दाहिनी गल ग्रन्थिमें बहुत दर्द होता है और फूल जाया करती है। (बेल, मार्क, मार्क-साया, मार्क-प्रोटो, एपिस, नैजा)। कण्ठनलीमें दर्द करनेवाला संकोचन अनुभव होता है और सङ्कोचन या जकड़ जानेका भाव कान तक चला जाता है (लैक कैन, मैगी, फाइटो), वृद्धि—निगलनेके समय (कैक्टस, लैक-कैन, स्ट्रैमोन)। तालुमूलके दोनों पार्श्वके दोनों गह्वर प्रदाहित और नीले हो जाते है (लैके, पल्स, नेट-आर्स)। कण्ठका बाहरी भागतक इतना फूल जाता है, कि गला रुक जानेकी सम्भावना पैदा हो जाती है (लैके, मार्क-प्रोट),—विशेषकर गलनालीके उपझिल्ली प्रदाह रोगमें (कैली ब्रोम, कैली-परमाङ्ग, लैक कैन, लैके, मार्क-प्रोटो, नैट-आर्स)। गला और हनुके नीचेवाली ग्रन्थिमें लगातार टपक और बीच बीचमें डंक मारनेकी तरह तेज दर्द अनुभव होता है (ऐसीम-म्यूर, नक्स-वोम, सिपिया)। गल-ग्रन्थि प्रदाह, प्रबल ज्वर या विकारका लक्षण प्रकट होता है और रोगवाली ग्रन्थि इतनी फूल उठती है, कि रोगीका गला रोध हो जानेकी आशंका पैदा हो जाती है (बेन, लैक-कैन, लैके, मार्क)।

**पाकाशय** ।— जीभपर गहरा भूरे रङ्गका लेप चढ़ा रहता है, पर दोनों पार्श्व और अगला भाग आगकी तरह लाल रहता है। रोगी कहता है, कि उसकी जीभ पीछेकी ओर खिंची जाती है। इसी वजहसे वह बोल नहीं सकता। (कैनाब इन)। भूख बिलकुल ही नहीं रहती, जलन भरी प्यास और तेज उत्ताप मालूम होता है, बार बार बहुत ज्यादा परिमाणमें पानी पीनेके लिये लालायित रहता है (ऐकोन, ब्राई, हेलिबोरस)। लगातार खांसीका प्रकोप और थोड़ा सा बलगम निकलना तथा वमन, भोजनके कुछ ही बाद जो कुछ खाया है, सब वमन हो जाता है (एपिस, आर्स, ब्राई, फेरम-फास, ग्रैफ, प्रम्ब, वेरेट, जिङ्कम), वमनके पहले पाकाशय और अन्ननलीमें जलन हुआ करती है (रास), परन्तु वमनके बाद जलन घट जाती है (आध घण्टेके लिये दर्द घट जाता है—रोबिन)।

**अन्त्राशय।**—दोनों कोखें फूल उठती हैं। प्लीहामें ऐसा दर्द, मानो छुरी मार दी है, ( ऐनान्थि, काइड्डा ) और पाकाशय तथा जरायुमें दर्द हुआ करता है। यकृत प्रदेश अकड़ जाया करता है, बहुत सावधानीसे छूनेपर भी दर्द होता है। ( लैके, टिलिया ) नाभि प्रदेशमें तेज दर्द, विशेषकर रातमें ( कैल्के, काकस ), उदर और मलान्त्रमें प्रचण्ड जलन, मल बहुत ज्यादा, वर्ण घोर, सड़ी गन्ध भरा और बहुत वेग पैदा करनेवाला, कब्जियत, उदर ढोलकी तरह फूल उठता है ( फूलकर ढोल हो जाता है )। आंतोंमें आवाज़। तल-पेटमें सूत्र तन्तुमय अर्बुद पैदा हो जाते हैं, वे जरायु आदि जननेन्द्रियपर दबाव डालते हैं और इसी वजहसे जरायुसे प्रदरकी तरह स्राव हुआ करता है ( लैक्टियुका-वाई )।

**मलान्त्र और मल।**—पाखाना हो जानेपर मलद्वारमें दर्द और जलन हुआ करती है ( ऐलो, आर्स, कैन्थ, ग्रैफ़ो, आइरिस, केली-कार्ब, सल्फ़, ड्राम्बिड, आर्टिका-इयू )। पाखानेके समय बहुत वेग देनेपर पाखाना होता है, ( प्लेट, सेलिन, सिपि ), खूनसे लिपटा कड़ा पाखाना होता है ( ऐल्यू, थूजा )। कब्जियत रोगमें खाँसनेपर या किसी तरहका वेग देनेपर अनजानमें पेशाब निकल जाता है। ( कास्टि, थूजा )। दिनमें तीन चार बार पाखाना होता है। पाखाना बहुत गदला, सड़ी गन्ध भरा, न पतला न कड़ा, अधिक परिमाणमें आम मिला और बड़े कष्टसे निकलता है और पाखाना होनेपर मलद्वारमें भयानक उत्तेजना और जलन मालूम होता है। माथा धोते ही पाखाना लग आता है।

**पेशाब।**—मूत्राशयका प्रदाह, प्रबल ज्वर, वमन आदि पाकाशयके विकारके कारण भयानक तकलीफ़, पेशाब होता नहीं है, मूत्रस्थली फूली और कड़ी और मूत्रस्थलीके प्रबल संकोचनकी वजहसे यन्त्रणा, रोगी बहुत कमज़ोर हो पड़ता है, पेशाब घोर लाल या भूरा, बदबूदार और बालू भरी तलीसे भरा ( लाई, लैके, पेरिइरा )। खाँसने, हँसने, बोलने या किसी तरहका वेग देते ही पेशाब निकल पड़ता है ( कास्टि, स्किला, थूजा, वेरेट )।

**पु-जननेन्द्रिय।**—दुर्दम्य इन्द्रिय या कामकी उत्तेजना—रोगी उन्मत्तकी तरह हो जाता है ( कैन्थ, हायो, लाई, पि-पाई, निसिन, स्ट्रैमोन )। हस्तमैथुन आदि अस्वाभाविक इन्द्रिय सेवनके बाद मूत्राशय मुखग्रायिकाके रोग

हो जाते हैं और रोगी विषाद वायु ग्रस्त हो पड़ता है। अण्डकोष शिथिल और उसमें स्पर्श सहन नहीं होता, पुट्ठे में अत्यन्त दर्द और मूत्रनलीका सङ्कोचन, दाहिना कोष और कोषरज्जु दर्द-भरा और फूल उठता है और भारी मालूम होता है ( आरम, ईरा, स्पिञ्जि )। रेतस्खलनके समय वह गर्म मालूम होता है और खून मिला रहनेकी वजहसे उसका रङ्ग कुछ लाल होता है ( केनाब-सैट, पेट्रोल, लिडम )। रमण कष्ट-जनक और रमणके बाद सुस्ती मालूम होती है और खांसी आया करती है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—बहुत अधिक कामोत्तेजना, ऋतु एकदम असमयमें होता है और स्राव बहुत ज्यादा हुआ करता है, जरायुमें दर्द और सिकुड़ना फैलना अनुभव हुआ करता है। योनिके बाहर बहुत खुजली पैदा हो जाया करती है ( आरम-म्यू, फेरम-आयोड, क्रियो, ऐ-नाई, लाई, हाइड्रो-कोट, कैलेडियम )। स्त्रियोंमें बहुत अधिक कामुकता—संगमके बाद और भी बढ़ जाती है। प्रदरका स्राव रुकनेपर रक्तका स्राव और रक्तस्रावके बाद प्रदरका स्राव इसी तरह हुआ करता है। पुट्ठेमें दर्द और जरायुसे रक्तस्राव। तलपेटमें आक्षेपिक दर्द, चलनेपर बढ़ जाता है। जरायुसे वायु निकलना ( लैक-कैन, लाई, नक्स मस, ब्रोम, सैंगिविन )। पाकाशयमें ऐसा मालूम होता है मानो कोई सजीव पदार्थ हिल रहा है और कण्ठकी ओर चढ़नेकी चेष्टा करता है। ( क्रोकस, एरण्डो, थूजा )। ऐसा मालूम होता है, मानो उदरमें जरायुको जगह नहीं मिलती इसलिये अन्त्र आदिमें अड़ता है। जरायु और योनिमें वेधनेकी तरह दर्दके बाद, प्रदरका स्राव होना आरम्भ हो जाता है। जरायुमें इस तरहका दर्द होता है, मानो कोई छुरी मार रहा है, या किसीने उसपर चोट पहुंचा दी। जरायुमें ऐसा अनुभव होना मानो भ्रूण हिल रहा है। ( नैट-कार्ब )। दोनों स्तन फूल उठते हैं और स्तनवृन्तमें खुजली पैदा हो जाती है। दोनों डिम्बकोषोंमें अत्यन्त स्पर्श कातरताके साथ रज कृच्छ्र या बाधकका दर्द, गुदास्थिमें उत्तेजना और जननकी साथ जरायुका कुछ बढ़ जाना और प्रदरका स्राव, खड़े होनेपर जलन घट जाया करती है, जरायु-शूल,—दर्द नितम्ब और मेरुदण्ड तक चला जाता है। बहुत ज्यादा रज स्राव रोगमें प्रत्यंगोंकी बहुत अधिक चपलता।

**श्वास-यन्त्र।**—स्वर-लोप और अधिक श्वास कष्ट। खांसी,—यन्त्रणा-जनक, सूखी, गला-रोध करनेवाली और सुस्त करनेवाली, खांसनेपर ऐसा

मालूम होता हैं मानो माथा, वक्षगह्वर और जरायु फैलता जाता है और रोगी बहुत ही सुस्त हो पड़ता है। शय्यासे उठनेके समय खांसी पैदा हो जाया करती है। वमन और अनजानमें पेशाब हो जाया करता है। कभी कभी ऐसा मालूम होता है मानो सांस रुक जाना चाहती है—रोगी रोता और चिल्लाता है, और बहुत बेचैनी प्रकट करता है। छातीमें बहुत दबाव मालूम होता है और रोगी हांफा करता है। बायें फेफड़ेकी जड़में ऐसा मालूम होता है, मानो किसीने घूंसा मार दिया—इस तरहका दर्द। वक्षमें डङ्क मारनेकी तरह, दबावकी तरह या ऐंठनकी तरह दर्द अनुभव होता है।

**हृत्पिण्ड।**—हृद्-रोग, पानीमें हाथ भिगोनेपर बढ़ जाता है। हृत्पिण्ड धड़फड़ किया करता है और उसकी गति आंधीकी तरह उच्छृंखल रहती है (ऐमिल, डिजिट, केली-कार्ब, केल्मी, स्पाई, स्ट्रेमोन, विरेट-विर)। हृत्पिण्ड और धमनीमूलमें इस तरहका दर्द मानो दब रहा है (लिलियम-टाई, नक्स-मस, स्पाइजि)। मानो लोहेके हाथसे जोरसे पकड़ रखा है (कैक्टस)। बायें बीज-कोषमें दर्द और स्नायविक अवसाद। हृत्पिण्ड घूम गया या किसीने उमेठ दिया (कैक्टस) ऐसा मालूम होता है, खासकर मेरु-दण्डको छूनेपर। वक्षमें दर्द हुआ करता है और सारे शरीरमें पसीना होता है। कलेजा धड़कने और सुई गड़नेकी तरह दर्द होनेकी वजहसे श्वास-प्रश्वासके कार्यमें व्याघात होता है (केलि-कार्ब, सिपिया)। माथेमें भार मालूम होना और ग्रीवाकी धमनीमें टपक—विशेषकर मेरुमूलके दोनों पार्श्व में (ऐमिल, ऐस्सार, बेल, जेलस, ग्लोन, हिप, हाइपिर, स्ट्रेमोन), नाकसे रक्त-स्रावके बाद घट जाता है (फेरम-फास, मैग-सल्फ, मिलिनोट)। हृत्पिण्ड, इस तरह कांपा और धड़का करता है, मानो कोई बहुत बड़ा दुःसम्वाद सुना है या डर गया है (नक्स-मस)।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—गर्दन अकड़ी,—हिलनेपर दर्द मालूम होता है (ऐकोन, ब्राई, काकुस, साइलि)। ग्रीवाके ऊपरवाले जबाकी आकृतिके तिल या मसोंको छूनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो उनमें सुई गड़ रही है। गर्दन और पीठमें दर्द होनेके बाद सारे शरीरमें पक्षाघातका पैदा हो जाना। मेरुदण्डके ऊपर सूजन और श्वास-कष्ट, मेरुचंचुमें बार बार किसी अस्त्रकी चोटकी तरह दर्द (ऐमोन-कार्ब, कैन्थ, कोमचि, निकोलम)। प्रसवके बाद

मेरुचक्रमें दर्द,—मेरुचक्रमें महान यन्त्रणा और बेचैनी मालूम होना और जलन और उत्तेजना पैदा करनेवाले प्रदर-स्रावके साथ ( दूधकी तरह प्रदर-स्रावके साथ=क्रियो ), मेरुचक्रके दर्दका घटना=खड़े होनेपर, बैठनेपर ( पेट्रोल )। सोने या कुछ दबानेपर ( ऐ-फास, सिङ्को, हिप, मार्क, सल्फ, वेलि )। रोगी प्रत्यङ्गमें ठण्डा पानी लगनेकी वजहसे रुकी हुई वात व्याधि। दमाकी तरह श्वास-प्रश्वास, उद्वेग और हृत्पिण्डकी ऐंठनकी तरह या मरोड़ खानेकी तरह दर्द। कमजोरी, सुन्न हो जाना और जड़ता मालूम होना। लगातार हाथ पैर हिलानेकी इच्छा। हाथकी अंगुलोंकी ग्रन्थि और पैरकी अंगुलीमें बहुत तेज दर्द। तलहत्थोंमें जलन और पसीना होता है। दोनों पैर बहुत चोथ, कस कर पैर रख नहीं सकता। सभी प्रत्यंग कांपा करते हैं। दाहिना पैर फड़का और नाचा करता है। सविराम ज्वरमें ताण्डव रोगीकी तरह हाथ पैरों में अकड़न और नाचना।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—ऐक्टिया-रेसि, ऐगार, ऐ-फास, साइक्यू, क्रोकस, ऐ-पाई, जेल्स, हायो, मैक-कैन, लेके, निडम, माइगेल, नक्स-मस, स्टिक्टा, स्ट्रैमोन, सल्फ।

**वृद्धि।**—शरीर हिलानेपर, रोगी अङ्ग किसी चीजसे लग जानेपर, आवाज़ सुननेपर, जलवायुके परिवर्त्तनसे, स्थिर बैठनेपर, रातमें माथा धोनेपर, ठंडे पानीमें हाथ भिजानेपर, रमणके बाद रोशनी और नींदके बाद।

**उपशम।**—निर्मल वायु सेवन या छूनेपर, सङ्गीत सुननेपर, रोगी अंग रगड़नेपर दबानेपर, गर्म पानीके प्रयोगसे और नाकसे रक्त स्राव होनेपर।

**तुलनीय।**—ताडव—माइगेल, ऐगार, स्ट्रैमो। तकियेमें सर घुसेड़ना—बेलाडो। मूर्च्छा-वायु—क्रोकस। गहरा सर दर्द—वेसिलि। अति शय आनन्द—काफिया। हताश प्रणय—ऐसिड-फास। हाथ पैर चञ्चल—जिङ्कम। कामोन्माद—ऐसिड-पिकरिक। रक्तमय शुक्रक्षरण—मार्क, लिडम। बुरी खबर या भयकी वजहसे पैदा हुई अवस्था—जेल्स। जरायुमें वायु निकलना—ब्रोम। हृत्शूल—कैलि-कार्ब।

**शक्ति।**—६ ठा शततमिकसे २०० शततमिक क्रम।

———

## टैक्सस बैकेटा।

## ( TAXUS BACCATA )

**दूसरा नाम।**—इयु।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे अंकुरसे या बीजसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—ग्रन्थिवात, पुराना वात, रातमें पसीना, चर्मपर पीब भरी फुन्सियाँ, विसर्प, पलकोंका स्नायुशूल प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

**सम्बन्ध।**—**तुलनीय।**—सल्फ, आर्टि-इयु।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति।

---

## टेल्यूरियम।

## ( TELLURIUM )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—इस उपधातुसे पहले विचूर्ण तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—बगलमें और पैरमें बदबूदार पसीना, अर्बुद, मोतिया बिन्द, आँखोंका प्रदाह, कानमें पीब, सर्दी, प्रमेह, स्वरभंग, दाद, गृध्रसी, मेरुमज्जाकी उत्तेजना, क्रमि, जम्हाई आना।

**उपयोगिता और आभास।**—दाद, रस भरे दाने, नाना प्रकारके चर्म-रोग, कानके बाहरी भागका अकौता, कानसे स्राव, बहरापन, श्लेष्माके कारण आँखोंका प्रदाह, पलकोंका अकौता, मेरुदण्डकी उत्तेजना और उसके पिछले भागका स्नायुशूल, प्रभृति रोगके लक्षण विशेषमें यह विशेष लाभदायक है। इसके कई प्रधान लक्षण ये हैं—(१) रोगीके बदन और पसीनेमें बहुत बदबू रहती है, मानो लहसनकी गन्ध आती हो। (२) कर्णस्राव, कानसे निकले हुए पीबमें मासकी गन्ध आती है और वह इतना कषाय रहता

है, कि जिस जगहपर लगता है, वहीं छाले छाले पड़ जाते हैं ( ३ ) म
बायें कानकी पथाश्नलीमें सों सोंकर वायु घुस रही है, ऐसा अनुभ
( ४ ) पलकोंके ऊपर अकौता या फटे घाव हो जाते हैं और उनसे
निकला करता है। एकाएक श्रवण पथ रुका जाता है। ( ५ ) दाने
आँखोंका प्रदाह, योजिकापर दाने निकलकर उसमें प्रदाह पैदा कर दे
है। ( ६ ) पानीकी तरह सर्दीका स्रावके साथ स्वरभंग और आँसू बह
निर्मल वायु लगनेपर बढ़ जाता है। पर कुछ देरतक वहीं रहने पर घ
मालूम होता है। ( ७ ) नासा पथाश्नलीसे गलेमें श्लेष्माका गिरन
स्वरनलीमें कुटकुटाहट होती है और खाँसी आया करती है। ( ८ ) पाखान
होनेपर मलद्वारमें खुजली पैदा हो जाया करती है। सूत्र-क्रमि निकलते
है। ( ९ ) मुंहसे निकली हुई हवा, आध्मान वायु या डकार और पैरका
पसीना बहुत बदबूदार। ( १० ) उरुके पिछले भागका स्नायुशूल,—दाहिने
पार्श्वका, यवणाका बढ़ना=खाँसने, छींकने या पाखाना जानेके समय
वेग देनेपर और रोगी पार्श्व दबाकर सोनेपर। ( १० ) अत्यन्त स्पर्श कातरता।
( ११ ) चोट या गिर पड़ने आदिकी वजहसे या किसी कारणसे दर्द-भरे
बवासीरके मसेके छू जाने पर, वह दर्द शरीरके विभिन्न अंगोंमें और पीठमें
तथा बहुत देरतक अनुभव होता है। ( १२ ) ओकाई आती आती जम्हाई
आ जाती है और भोजनके बाद ओंघाई आती है। ( १३ ) बायीं करवट
सोनेपर वक्षके दाहिने पार्श्वके पंजरेमें टपक हुआ करती है और हृत्पिंडमें
दर्द मालूम होता है।

## लक्षणावली।

**मन**।—एक बात सोचनेके समय दूसरी सभी बातें भूल जाता है।
बात बातमें अधीरज हो जाता है।

**मस्तक**।—सरमें चक्कर आना,—सवेरे शय्यासे उठनेके बाद ( मैग-म्यूर, मेन्सि, सिपि ), वृद्धि=चलनेके समय ( बेल, नेट म्यूर, नक्स-वोम, कोना, केली-कार्ब, नक्स-मस ), उठ बैठनेपर ( कार्बो-वेज, डायाडेमा ) या सर घुमाने पर ( ब्रायो, कैल्के, कोना, केली कार्ब, स्टैफ ), नाड़ी अत्यन्त तेज रहा करती है, मिचली पैदा हो जाती है और खाये हुए पदार्थ वमन हो जाते हैं ( कैम्फो, केली कार्ब, वेरेट ), स्थिर भावसे सोये रहनेपर ( कार्बो वेज, )। जरा सर

## टैक्सस बैकेटा ।
( TAXUS BACCATA )

**दूसरा नाम ।**—इयु ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—ताजे अंकुरसे या बीजसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—ग्रन्थिवात, पुराना वात, रातमें पसीना, चर्मपर पीब भरी फुन्सियाँ, विसर्प, पलकोंका स्नायुशूल प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है ।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—सल्फ, आर्टि-इयु ।

**शक्ति ।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति ।

---

## टेल्यूरियम ।
( TELLURIUM )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—इस उपधातुसे पहले विचूर्ण तैयार होता है ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—बगलमें और पैरमें बदबूदार पसीना, अर्बुद, मोतिया बिन्द, आँखोंका प्रदाह, कानमें पीब, सर्दी, प्रमेह, स्वरभंग, दाद, ग्टध्रसी, मेरुमज्जाकी उत्तेजना, कृमि, जम्हाई आना ।

**उपयोगिता और आभास ।**—दाद, रस भरे दाने, नाना प्रकारके चर्म-रोग, कानके बाहरी भागका अकौता, कानसे स्राव, बहरापन, श्लेष्माके कारण आँखोंका प्रदाह, पलकोंका अकौता, मेरुदंडकी उत्तेजना और उसके पिछले भागका स्नायुशूल, प्रभृति रोगके लक्षण विशेषमें यह विशेष लाभदायक है । इसके कई प्रधान लक्षण ये हैं—(१) रोगीके बदन और पसीनेमें बहुत बदबू रहती है, मानो लहसनकी गन्ध आती हो । (२) कर्णस्राव, कानसे निकले हुए पीवमें मासकी गन्ध आती है और वह इतना कषाय रहता

है, कि जिस जगहपर लगता है, वहीं छाले छाले पड़ जाते हैं (३) मानो बायें कानको पश्चात्नलीमें सो सोंकार वायु घुस रही है, ऐसा अनुभव। (४) पलकोंके ऊपर अकौता या फटे घाव हो जाते हैं और उनसे पीव निकला करता है। एकाएक श्रवण पथ रुक जाता है। (५) दाने भरा आँखोंका प्रदाह, योजिकापर दाने निकलकर उसमें प्रदाह पैदा कर देता है। (६) पानीकी तरह सर्दीका स्रावके साथ स्वरभंग और आँसू बहना, निर्मल वायु लगनेपर बढ़ जाता है। पर कुछ देरतक वहीं रहने पर घटा मालूम होता है। (७) नासा-पश्चात्नलीसे गलेमें श्लेष्माका गिरना, स्वरनलीमें कुटकुटाहट होती है और खाँसी आया करती है। (८) पाखाना होनेपर मलद्वारमें खुजली पैदा हो जाया करती है। सूत्र-कृमि निकलती है। (९) मुंहसे निकली हुई हवा, आध्मान वायु या डकार और पैरका पसीना बहुत बदबूदार। (१०) उरुके पिछले भागका स्नायुशूल,—दाहिने पार्श्वका, यक्ष्माका बढ़ना=खाँसने, छींकने या पाखाना जानेके समय वेग देनेपर और रोगी पार्श्व दबाकर सोनेपर। (१०) अत्यन्त स्पर्श कातरता। (११) चोट या गिर पड़ने आदिकी वजहसे या किसी कारणसे दर्द-भरे बवासीरके मसेके छू जाने पर, वह दर्द शरीरके विभिन्न अंशोंमें और पीठमें तथा बहुत देरतक अनुभव होता है। (१२) ओकाई आती आती जम्हाई आ जाती है और भोजनके बाद औघाई आती है। (१३) बायीं करवट सोनेपर वक्षके दाहिने पार्श्वके पंजरेमें टपक हुआ करती है और हृत्पिण्डमें दर्द मालूम होता है।

## लक्षणावली।

**मन।**—एक बात सोचनेके समय दूसरी सभी बातें भूल जाता है। बात बातमें अधीरज हो जाता है।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना,—सवेरे शय्यासे उठनेके बाद (मैग-म्यूर, नेट्रम्स, सिपि), दृष्टि=चलनेके समय (बेल, नेट म्यूर, नक्स-वोम, कोना, केली-कार्ब, नक्स-मस), उठ बैठनेपर (कार्बो-वेज, डायाडेमा) या सर घुमाने पर (ब्राई, कैल्के, कोना, केली कार्ब, स्टैफ), नाड़ी अत्यन्त तेज रहा करती है, मिचली पैदा हो जाती है और खाये हुए पदार्थ वमन हो जाते हैं (कैम्फो, केली कार्ब, वेरेट), स्थिर भावसे सोये रहनेपर (कार्बो वेज,)। जरा सर

हिलाते ही ऐसा मालूम होता है, कि मानो माथेमें चोट लगी है। सवेरे माथा भारी और भरा मालूम होता है (आर्निका, लैके)। बायीं आँखके ऊपरी अंशमें थोड़ी देरतक रहनेवाला रेखाकी तरह या सूतकी तरह दर्द, तेज और स्पष्ट रहता है। झुककर लिखनेपर एकाएक माथेमें खून ज्यादा चढ़ जाता है और चेहरा लाल हो उठता है। संध्याके बाद नित्य औंघाई आनेपर सरमें चक्कर मालूम होता है और रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो वह शून्यमें उड़ रहा है।

**आंख।**—चक्षुमुकुरके सामनेवाले अंशमें थोड़ा-सा खड़ियाकी तरह पदार्थ जमा रहता है। त्रिकोणाकार चक्षुरुह अर्थात आखके कोनेमें, अधिकाश स्थानोंमें नाकके पासवाले कोनेमें एक तिकोनिया मसाकी तरह पैदा होता है और इस त्रिभुजका सिरा आखकी पुतलीकी ओर रहता है (ऐमोन, ब्रोम, आर्स, फार्मिका, लैके, रैटान, आर्जेण्ट नाई, कैल्के, इयुफ्रे)। दानेवाले चक्षु प्रदाह रोगमें आंखसे बहुत ज्यादा पीव निकलना और पलकोंपर चमड़े के टुकड़ेकी तरह अकौता निकलता है (ग्रेफ, मेजेर, सोरिन)। योजिका वगैरहके अगल बगलमें दादकी तरह छोटे छोटे दाने निकलते है,—शिराएँ सब फूल उठती हैं, रोनेपर तकलीफ बढ़ जाती है। गंडमाला रोग-युक्त आँखोंका प्रदाह,—बायी आँखकी ऊपरी पलकपर प्रदाह ज्यादा मालूम होता है। आँखसे पानी गिरा करता है, उनमें खुजली पैदा हो जाती है और दबाव मालूम होता है।

**कान।**—बाहरी छेद खुजलाता और फूल उठता है और उसमें दर्द भरी टपक मालूम होती है, इसके तीन चार दिन बाद, मछली धोये पानी की तरह गन्धवाला पानीकी तरह पीवका स्राव आरम्भ होता है और यह पीव जहां लगता है, वहीं छाला पड़ जाता है। कान नीली आभा लिये लाल और शोथ भरा मालूम होता है, सुननेकी शक्ति घट जाती है। ऐसा मालूम होता है, कि श्रवण पथ एकाएक रुक गया (डायस्को, लोबेल-इन)। बायें कान की पश्चान्नलीमें ऐसा मालूम होता है, मानो सों सों कर वायु घुस रहा है (दहनेमें=चेलिडो, मेजेर, स्टैफ, विड्डा), सुंघनी सूंघने या डकार आनेके समय ऐसा मालूम होता है, मानो कर्ण-पश्चान्नलीके भीतरसे हवा बह रही है (हँसनेपर ऐसा मालूम होता है, कि उसके भीतरसे ठंडी हवा निकल गयी= सिनिको)। दिन रात कानमें टपक मालूम होती है और उसके भीतरसे

पतला त्वचाको चय करनेवाला पीवका स्राव हुआ करता है ( कौल्को, फास, सोरिन )। कर्णपटहके ऊपर छालेकी तरह दाने निकलते हैं और उनमें क्रमसे पीव पैदा हो जाता है और इसके बाद कर्ण-पटहमें छेद हो जाता है ( केली बाई, केली-फास, हाइड्रेस्ट )। सुंघनी सूंघने या डकार आनेपर उसके भीतरसे हवा निकलती है। कर्ण-पटह हमेशाके लिये विक्षत हो जाता है और श्रवण शक्ति बहुत घट जाती है।

**नाक ।**—पानीकी तरह सर्दीका स्राव—आंखसे पानी गिरा करता है और गला फट जाता है ( पेट्रोल )—विशेषकर वायु-सेवनके लिये चलनेके समय ( ऐ-नाई, पल्स, आर्स, कोलोसिन्थ, आयोड, सल्फ, थूजा, घटना=सिपा ) खुसखुसी खाँसी आया करती है ( सिपा ), कुछ देरतक निर्मल वायुमें या घरके बाहरी भागमें रहनेपर उपशम हो जाता है। सवेरे खाँसनेपर नाकके पिछले छेदसे गहरा पीले रंगका श्लेष्मा निकलता है।

**मुखमण्डल ।**—कभी कभी चेहरा एकाएक घोर लाल हो जाता है ( ऐ-स्यू, ऐण्टि-टार्ट )। मुखकी पेशियां सब नाचा या फड़का करती हैं और उनकी भावभंगी विक्षत हो जाया करती है ( सिना, माईगेल, क्यूप, श्रोपि, साइक्यूटा, साई ), वृद्धि=बोलनेके समय। मुंहपर दाद निकलना ( बैसिलिन )।

**मुख-विवर ।**—लार बहना, जभी तभी मसूढ़ेसे बहुत ज्यादा परिमाणमें रक्तस्राव हुआ करता है। मुंहमें लहसनकी गन्ध, गलेमें जख्म,—तालुमूल पार्श्वके दोनों गह्वर सूखे और खाने पीनेके समय आराम मालूम होता है।

**पाकाशय आदि ।**—माथा और गर्दनके पिछले भागमें रक्तसंचय वेगमें पाकाशय खाली और उसमें सुस्तीका भाव मालूम होता है। उदरमें दप दपका दर्द मानो नख गड़ रहा है। निकला हुआ वायु बहुत ही बदबूदार।

**पेशाब ।**—पेशाबका परिमाण बढ़ जाता है। पेशाब घोर लाल और गदा। एक बूंद पेशाब मूत्रनालीके द्वारसे लगा रहता है। मुष्क और विटप देशमें दादकी तरह खुजली पैदा हो जाया करती है।

**हृत्पिण्ड ।**—बायीं करवट सोनेपर हृत्प्रदेशमें दर्द होता है, चित्त सोनेपर अच्छा हो जाता है, दबाने या छूनेपर दर्द मालूम होता है ( चिनिन-

सल्फ, फास ) और यह दर्द शरीरके दूरके अंशतक मालूम होता है। गृध्र-सी या उरुके पिछले भागका स्नायुशूल दाहिने पार्श्वमें होता है, दर्द नितम्बसे लेकर उरुके पिछले भागके स्नायुकी राहसे नीचेकी ओर जाता है। वृद्धि= खाँसने, हंसने या रोगवाला पार्श्व दबाकर सोनेपर।

**त्वचा।**—चेहरेपर दाद और हजामतकी खुजली निकलना, सारे शरीरमें विशेषकर निम्नांगमें दाद निकलना ( वेसिलिन, नैट्र-म्यूर, फाइटो, सिपि ), शरीरमें जगह जगह उठी हुई दाद सब दिखाई देती है, रातमें खुजलीका बढ़ना, रोगीके शरीरमें पसीना होनेपर लहसनकी तरह बदबू निकलती है। वक्षमें बदबूदार पसीना होता है।

**वृद्धि।**—छूनेपर, स्थिर रहनेपर, रोगवाली करवट दबाकर सोनेपर, झुकनेपर, खासनेपर, हसनेपर या पाखानेके समय वेग देनेपर, सवेरे नींद खुलनेपर और रातमें।

**घटना।**—खाने पीने बाद ( गलेका जखम ), चित्त सोनेपर।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष या दोषघ्न।**—नक्स-वोमिका।

**सदृश।**—आर्स, सिपा, नैट्र-म्यूर, पल्स, रास, सेलिन, सिपिया, सल्फ, टियुबर्क्युलिनम या वैसिलिनम।

**तुलनीय।**—बेचैनी और बदबू=आर्सेनिक। सर्दी—सिपा। कानका प्रदाह—पल्स, बेलाडो। दाद—वैसिलिन, सिना, नक्स। क्रमि—टियुक्रि। खाँसी और बलगम—ओसमियम।

**शक्ति।**—निम्न और उच्चक्रमका प्रयोग करना चाहिये। ६ ठे क्रमसे बहुत दिनकी कानकी बीमारी डा० नैशने आराम की है।

---

## टेपलिज।

( TEPLETZ )

**परिचय।**—बोहिमियाके अन्तर्गत टेपलिजका खनिज लवणाक्त जल।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—चुआये हुए पानीसे निम्न क्रम तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—गठिया वातकी चिकित्साकी टेपलिज एक उत्कृष्ट दवा है। इस दवाके लक्षणके साथ लैड्मकार्ब और लैड्म-मूरर इन दोनो दवाओंके लक्षण बहुत मिलते हैं, इसलिये इन दोनों लैड्मकी बनी दवाओंके लक्षणके साथ गठिया वातमें टेपलिजकी निम्न-शक्तिके प्रयोगसे आशातीत सुफल प्राप्त होता है।

**शक्ति**—निम्न-शक्ति।

---

## टेरिबिन्थिना।

(TEREBINTHINA)

**दूसरा नाम।**—आयल आफ टर्पेण्टाइन। तारपीनका तेल।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—तारपीनके तेलसे अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—ताण्डव, अण्डनालीका पेशाब, दमा, पीठमें दर्द, श्वासनली-प्रदाह, दर्द-भरा लिङ्गका कड़ापन, भावान्तर, आँखका स्नायुशूल, मूलाधार प्रदाह, दाँत निकलनेमें कष्ट, शोथ, रक्तामाशय, वाधक, सान्निपातिक ज्वर, मृगी, विसर्प, पित्तपथरी, पित्त पथरीका शूल, पुट्ठेकी गाठका फूलना, प्रमेह, पुराना मेह, खून मिला पेशाब, अर्श, आँत उतरना, भगोष्ठका दादकी तरह उद्भेद, जलातङ्क, व्याधिशङ्का, उन्माद, आँतका जखम, आँखके उपतारामें प्रदाह, कामला, मसानेमें खुन बढ़ जाना, मसानेका स्नायुशूल, कटिवात, पक्वाशयके ऊपरका स्नायुशूल, डिम्बाशयमें दर्द और शोथ, रजस्राव, वीर्य जाना, पेशाबमें कष्ट, मूत्रनलीका रुकना, धनुष्टङ्कार, पेट फूलना, मूत्र-विकार, मूत्रस्तम्भ (पेशाब रुकना) या बन्द होना।

**उपयोगिता और आभास।**—नाना प्रकारकी पेशाबकी बीमारियाँ और वस्ति-गह्वरके अन्तर्वेष्ट प्रदाह, उदरी, खासकर किसी नयी बीमारीके बाद उदरी, मसानेमें खूनका अधिक सञ्चय होना, मूत्राशय प्रदाह, मूत्रकृच्छ्र और आन्त्रिक ज्वरमें यह विशेष उपयोगी है। आगे लिखे कई इसके प्रधान निर्णायक लक्षण हैं—जीभ तर, चिकनी और काँटोंसे रहितकी तरह मालूम

होती है। पेट फूलकर ढोलकी तरह हो जाता है। मसानेमें जलन मालूम होती है। पेशाब बहुत थोड़ा खून मिला और धूममय तथा उसमें किसी खास तरहकी फूलकी गन्ध आती है। मूत्रकृच्छ्र रोगमें रक्त स्राव। उदरामय या पतले दस्त, मल पानीकी तरह, हरी आभा लिये और आममय, या बार बार, बहुत ज्यादा सड़ी गन्ध भरा और खून मिला। पाखाना होने बाद मलांत्र और मलद्वारमें जलन होती है, रोगी सुस्त हो पड़ता है और उसे बेहोशी आ जाती है। कृमि रोगमें मुंहसे बदबू निकलती है और जभी तभी ऐसा मालूम होता है, कि गला रुक जायगा। सूखी, छातीको फाड़ डालनेवाली खांसी और मलद्वारमें खुजली पैदा हो जाया करती है। शरीरकी त्वचाके नीचे खून निकलनेकी वजहसे काली शिराएं, रोज नयी नयी काली शिराएं पैदा होती है। आँतमें फोड़ा पैदा हो जाना और उससे रक्त स्राव,—रक्त गैरिक और काला। मूत्रमें अण्डलालकी अधिकता और खून मिला पेशाब, परन्तु उसके साथ मूत्रनलीकी छाल नहीं निकलती, तर जगहमें रहनेपर बढ़ता है। सड़ी भाफकी वजहसे बोखारमें यह प्रतिषेधकका काम करता है।

## लक्षणावली।

**मन।**—स्तम्भित भाव या जड़ बुद्धि ( ऐ-नाई, ऐ-फास, एपिस, हिपर, हायो, केलि कार्ब, ओपि, फास, सल्फ ), किसी विषयमें एकाग्र होकर मन नहीं लगा सकता ( ऐनाक, लेके, लाई, इथ्यू, नक्स-वोम, फास ), आच्छन्न अवस्था—विशेषकर मूलाधार विकारमें ( कैल्थ, ओपि )। बच्चे बात बातमें धीरज खो देते हैं,—एकदम क्रोधित हो उठते हैं ( सिना, आग्रोडम )। दांत निकलते हुए बच्चोंका मस्तिष्कावरणकी उत्तेजनाकी वजहसे क्रोधी स्वभाव ( कैल्के, फास, केमो, सिना )। संन्यास रोग हो जानेका भय ( आर्जेण्ट-मेट, काफि, फेरम, ग्लोनो ),—माथा भारी और उसमें दबाव अनुभव होना। जीवनसे वितृष्णा ( अरम, चायना, फास )। फांसी लगाकर आत्महत्या करनेकी इच्छा ( आर्स, बेल )।

**मस्तक।**—एकाएक सरमें चक्कर आ जाता है और रोगीको चारों ओर अँधेरा दिखाई देता है ( नक्स वोम, बेल, जेल्स ) और गिर जानेका उपक्रम होता है। अन्नशूल रोगमें धीमा सर-दर्द, माथा बहुत भारी और उसमें

प्रचण्ड दबाव मालूम होना। ऐसा मालूम होता है, कि माथा एक बन्धनसे बँधा है ( ऐ-कार्बोल, ऐ-नाई, जेलस, सल्फ )।

**आँख।**—तारकामण्डल या उपतारकाका प्रदाह ( आर्स, ब्राई, कोलचि, डालका, इयुफ्रे, रास ), इसके साथ ही पेशाबकी बीमारी मिला भवों और आँखोंमें दर्द,—खासकर रातमें १ बजेसे ३ बजेतक। आँख घोर लाल और रोगवाले पार्श्वका चेहरा लाल हो जाता है। निर्मल वायु सेवनके लिये चलनेके समय आँखोंके आगे काले बिन्दु उड़ते दिखाई देते हैं, अधखुली ( बेल, क्रूप्रम, ओपि ) आँख, स्थिरनेत्र, पुतलियाँ ऊपर चढ़ी ( केम्फा, क्रूप्रम, हेलिबो, ओपि ), या घूमती हुई आँखकी पुतली ( बेल, क्रूप्रम, स्ट्रैमोन, वेरेट, जिङ्कम )।

**कान।**—कानमें ऐसी आवाज सुन पड़ती है, मानो घड़ी बज रही है ( मानो दूरसे घड़ी टिक टिक कर रही है=सिङ्कोना )। कानमें टं टं शब्द ( कास्टि, पल्स )।

**नाक।**—नाकसे लगातार खूनका स्राव ( ऐकी, बेल, ब्राई, हैमा ) लाला-मूल या धीमे सर-दर्दमें।

**मुखमण्डल।**—चेहरा मिट्टीके रंगका या भूरा और मलीन, दोनो गाल गड्ढेमें धसे, अस्थि सार।

**मुख-विवर।**—जीभ चिकनी, लाल और मुलायम, कांटोंसे रहित मानो उसपर वार्निश कर दी गयी है ( एपिस, लेके, केली बाई, पाइ-रोजेन ), या उठे हुए कांटेसे भरी ( केली-बाई, आर्स, कास्टि, लाई, नक्स ), जीभमें जगह जगहकी खाल उधड़ जाती है और लाल झिल्ली बाहर निकल पड़ती है ( टेराक्स ) या ( किसी तरहके चर्म-रोगमें ) एकाएक जीभका समूचा मैल या लेप साफ हो जाता है, अथवा और भी अवस्था विशेषमें जीभ सूखी और लाल दिखाई देती है, जीभके अगले भागमें जलन होती है ( कोलो-सिन्थ, हाइड्रैस्ट, केली-कार्ब, केली-आयोड, नेट-म्यूर, सैंगाड )।

**पाकाशय।**—बदबूदार डकार। उदरोर्द्ध-प्रदेशमें कुछ दर्द मालूम होता है। रोगी मानो एक बन्दूककी गोली खा गया और उसके उदरके ऊपरी भागमें अड़ गयी है, इस तरहका दबाव मालूम होना। पाकस्थलीमें दबाव मालूम होना, वायु निकलनेपर घटना, बायीं करवट सोनेपर बढ़ जाता है,

परन्तु दाहिनी करवट घूमनेपर और वायु छूटनेपर आराम हो जाया करता है। पाकाशयमें जलन।

**अन्त्राशय।**—उदर बहुत फूला, आन्त्रिक, प्रसवके बादका वगैरह बीमारोंमें पेट फूलना—क्षोभ ऊपर बताये ढङ्गकी। कभी कभी पेटमें दर्द होना और कड़ा पाखाना होना। कृमिका लक्षण,—मुंहसे बदबू निकलना, कभी कभी कब्जियत हो जाना ( सिना, स्पाइजि ) और सूखी प्रचण्ड खाँसी, मल-द्वारमें जलन और खुजली और ऐसा मालूम होता है, कि सूत-कृमियाँ सब घूम रही है ( सिना, इग्ने, कोल्चि ) और कभी कभी आक्षेप तक हो जाया करता है। ( इससे सूत्र कृमि टुकड़े टुकड़े होकर निकला करती है )। पेटमें बहुत वायु होकर वह फूल उठता है और उसमें स्पर्श सहन नहीं होता ( सिङ्को, ग्रैफ, हिपर ) वायुके कारण सूजन ( ऐकोन, ऐ-फास, कोलचि )। पथरी निकलनेकी वजहसे अंत्रशूल। बायीं कोखमें दबाव मालूम होना और जलन और ऐसा अनुभव होना मानो जकड़ गया है। कामलाके कारण उदरी,—दोनों मसानोंके यकृत विकारमें ( एपिस, कोलचि, नेट-म्यूर, म्यूरास, सिनिसियो ), आरक्त ज्वरके बाद उदरी ( हेलिबो, लाई )।

**मलांत्र और मल।**—मसानेके प्रदाह रोगमें आन्त्रिक सर्दी या पतले दस्त आना। उदरामय,—मल पानीकी तरह हरा और आममय, बार बार बहुत ज्यादा सड़ी गन्ध-भरा, खून मिला मल निकलता है। पाखाना होनेपर मलांत्र और मलद्वारमें जलन होती है, रोगी सुस्त हो पड़ता है और उसे बेहोशी आ जाती है ( आर्स )। अन्त्रमण्डलीमें जखम पैदा हो जाना या अंत्रमण्डलीकी उपझिल्लीके सड़नेकी वजहसे तलपेटसे रक्तस्राव ( हैमा )। रक्त गैरिक या काला। ठंडे पानीके प्रयोगसे मलद्वारकी जलन घटती है।

**पेशाब।**—खूनका पेशाब—पेशाबके साथ खून भरपूर मिला रहता है ( कैन्थ, मार्क कोर, परस, हैमा, सिनीसियो ), तली काफीके चूरकी तरह ( एपिस, हेलिबो, लैके )। पेशाब गदला धूममय और अण्डलाल मिला, कभी कभी बहुत ज्यादा, घोर या काला अथवा बिना दर्दका। तर दूषित जगहमें रहनेपर मसानेकी बीमारी बढ़ जाती है। मसाना, मूत्रस्थली और मूत्रमार्गमें भयङ्कर जलन और खींचन मालूम हुआ करती है ( बार्बा, कैनाब, कैन्थ ), दर्द दाहिने मसानेसे उरु शिखर तक फैल जाता है। बैठनेकी अवस्थामें

दबाव मालूम होता है ( पेलेण्डियम ), चलनेपर घटता है ( ऐमोन कार्ब, ग्रेफ लाईट, पेट्रोल ) मसाना, मूत्राशय, फेफड़ा, आंते, जरायु वगैरह शरीरके भीतरी यन्त्रोंमें अधिक रक्तसञ्चय होना, इन सभी यन्त्रोंसे रक्तस्राव हुआ करता है और कभी कभी उसके भीतरके कोई यन्त्रमें दुर्लक्षणवाला रोग हो जाता है। मूत्राशयमें भयानक जलन और अस्त्र वेधनेकी तरह दर्द और मूत्राशयमें प्रबल सङ्कोचन अनुभव हुआ करता है, मूत्राशय शिखरमें सङ्कोचन शक्तिकी कमीकी वजहसे मूत्राशय प्रदाह और पेशाब रुक जाया करता है। नया लालामूत्र,—प्रथमावस्था,—इस समय पेशाबके साथ जिस परिमाणमें लार और रक्तमिला रहता है, उतने परिमाणमें मूत्रमार्गसे निकली खाल या उपझिल्ली नहीं मिली रहती। पेशाबके साथ लारकी प्रचुरता दिखाई देती है और खून भी रहता है, मूत्रमार्गसे निकली खाल बिलकुल ही नहीं रहती, तर भूमि पर रहनेपर रोग बढ जाया करता है। पेशाबमें किसी खास फूलकी गन्ध रहती हैं ( कोपेवा, इयुकेलिप्टस )।

**पु-जननेन्द्रिय।**—प्रमेह रोगमें मूत्रकृच्छ्र, मूत्राशयमें प्रबल संकोचन, मूत्रमार्गमें उत्तेजना और लिङ्गमें उत्तेजना होनेपर तकलीफ।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—ऋतु बहुत विलम्बसे होता है और स्राव बहुत थोड़ा हुआ करता है। रजोनिवृत्तिके एक सप्ताह बाद दोनों उरुमें प्रबल खींचन और तलपेटमें ऐसा दर्द होता है, मानो शीघ्र ही फिर ऋतु होगा। जरायुमें भयानक जलन और नीचेकी ओर खींचन मालूम होना। प्रसवके बाद जरायुका प्रदाह,—क्लेदस्राव रुक जाता है और जरायुमें जलन होती है, पेशाबमें भी बहुत जलन होती है।

**श्वासयंत्र।**—ऐसा श्वासकष्ट मानो फेफड़ेमें बहुत अधिक रक्तसञ्चय हुआ है। श्वास-रोग,—शरीर हिलानेपर बढ जाता है। वायुनली भुजगत सर्दी—बहुत ज्यादा बलगम निकला करता है। सूखी प्रचण्ड खांसी,—बलगम बिलकुल नहीं निकलता है या खून मिला बलगम निकलता है। फेफड़ेसे रक्तस्राव। वक्षके एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्व तक असह्य जलन या कसावटका भाव। वक्षगह्वरकी श्लैष्मिक झिल्लीसे बहुत ज्यादा श्लेष्मा निकलता है।

**सार्वाङ्गिक।**—बहुत सुस्ती और उठनेकी शक्तिका न रहना ( आर्स, सिङ्को, फास )। कभी कभी पेशियोंका सिकुड़ना और फैलना पैदा हो जाता

है ( ह्रायो, स्ट्रैमोन )। सारा शरीर ठण्डा, लसदार पसीना निकलता है ( कैम्फो, टैबैकम, वेरेट )।

**वृद्धि**।—छूनेपर, दबानेपर, बायीं करवट सोनेपर, बैठनेकी अवस्थामें, निर्मल वायु सेवनके लिये चलनेके समय। रातमें—विशेषकर रातके १ बजेसे ३ बजेतक और तर घरमें रहनेपर।

**उपशम**।—बायीं करवटसे दाहिनी करवट पलटनेपर, झुकनेपर, वायु निकलनेपर और ठण्डे पानीके प्रयोगसे ( मलद्वारमें जलन )।

**सम्बन्ध**।—**प्रतिविष या दोषघ्न**।—फास्फोरस।

**तुलनीय**।—सान्निपातिक ज्वरमें रक्तस्राव—ऐल्यूमि। यकृतसे रक्त-स्राव—आर्निका। अण्डलाल मिला पेशाब—आर्स। श्वासनली प्रदाह और तन्द्रा—इपिकाक। मसानेकी बीमारीमें शोथ—हेलिबोरस। आमवात—एपिस। चमकीली जीभ—केली-बाई, लेकेसिस। खून मिला पेशाब—पल्स। गुह्यद्वारमें जलन—आर्स। कृमि, श्वासमें बदबू—सिना। जरायु-प्रदाह, अन्त्र-प्रदाह—बेलाडो। आमवात—सलफर इत्यादि।

**सदृश**।—ऐल्यूमेन, ऐ-नाई, आर्नि, एपिस, आर्स, कैन्थ, कोपेवा इरिजिरन, हेलिबो, लैके।

**शक्ति**।—१ म दशमिकसे ६ ठा शततमिक क्रम। डा० नेशको इसके उच्चक्रमसे कोई लाभ न दिखाई दिया।

---

## टेट्राडाइमाइट।

## ( TETRADYMITE )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—विचूर्ण।

**उपयोगिता और आभास**।—नखमें जखम, पैरकी एँड़ीमें तथा एँड़ीकी कण्डरामें ( Tendo-Achitis )। नख बढ़कर अंगुलीमें धस जाना, आमवात, मेरुदण्डके सबके निचले भागमें प्रदाह और दर्द प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

**शक्ति**।—३x—३०।

## टियुक्रियम मेरम वेरम ।
## ( TEUCRIUM MARUM VERUM )

**दूसरा नाम ।**—मार्योराना साइरियेका ।

**प्रस्तुत प्रक्रिया ।**—खिलनेके कुछ ही पहले संग्रह किये हुए ताजे गाछ से मूल अर्क तैयार किया जाता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— मलाधर्में खुजली, पलकोंमें अर्बुद, छिंचकी, नाककी सर्दी या पालिपस, विचर्चिका, आमवात, मूत्रनलीकी बीमारी, क्रमि इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास ।**—नासारन्ध्र और योनिका झिल्लीमय अर्बुद या बहुपाद इससे अच्छा हो जाया करता है । नासारन्ध्रमें अर्बुद पैदा हो जानेपर बार बार छींक आ जाया करती है, पानीकी तरह श्लेष्माका स्राव होता है और रन्ध्रमें खुजली पैदा हो जाया करती है । मलात और मलद्वारमें सुरसुरी, खुजली वगैरह क्रमिके लक्षणोंमें यह बहुत लाभदायक है । सन्ध्याके समय और शय्याकी गर्मी लगनेपर यह खुजली बढ़ जाया करती है । वातके दर्दमें भी इससे लाभ होता है । बैठनेकी अवस्थामें दोनों पैरोंमें झुनझुनी होकर वे अवश हो जाया करते हैं ।

### लक्षणावली ।

**मन ।**—मानसिक उत्तेजना, रोगी बहुत बकता है ( ओवि )। गानेकी इच्छा इतनी प्रबल होती है कि रोगी उसे किसी तरह भी दबा नहीं सकता ( साइक्स, क्रोकस, प्लैट )। मानसिक और शारीरिक आलस्य। क्रोध-परायणता—खासकर भोजनके बाद ।

**मस्तक ।**—मस्तिष्ककी जड़ता और माथेमें चक्कर अनुभव होना । दोनों आँखोंके ऊपरी अग्रमें दबाव मालूम होना ( हाइड्रेस्ट, केली बाई, फास, पल्स, सैङ्गि्यु ),—झुकनेपर बढ़ जाता है ।

**आंख ।**—आँख लाल और प्रदाह-भरी, पानीके भारसे भरी,—मानो अभी रोकर उठा है ( क्रोकस )। निर्मल हवा लगनेपर आँखसे बहुत अधिक

जलन करनेवाला आँसू निकलता है ( इयुफ्रे, नैट-म्यूर, फाइटो, आर्स, मार्क-कोर )। आँखकी ऊपरी पलक लाल और कुछ फूली दिखाई देती है।

**कान** ।—कानपर हाथ रखनेपर, बोलनेपर या जोरसे साँस लेनेपर कानमें साँय साँय शब्द। नाक छिडकनेपर दाहिने कानमें हलकी आवाज सुन पडती है और मानो कानके भीतरके झिल्लीके भीतरसे हवा घुसती है इस तरहकी तेज आवाज सुन पडती है ( इयुपेटपर्प्यु, स्टैनम )। कर्णशूल,—रंध्रमें ऐसा दर्द मानो किसीने शस्त्रसे आघात किया है ( कैमो, गुयायेक, लैक-कैन, टेल्यूरियम, डालका, इरिजियम )। कानके ऊपर और पीछे सुखी रूसी भरी खुजली पैदा हो जाती है।

**नाक** ।—नासा रोग या नासारन्ध्रमें झिल्लीमय अर्बुद पैदा हो जाता है ( कैल्के-कार्ब, फास, सैङ्ग्वि, थूजा ) और रोगी जिस करवट सोता है, उसी पार्श्वका रन्ध्र रुक जाता है। नाकमें हमेशा कुटकुटी और सुरसुरी और छींक आया करती है, पर सर्दी नहीं होती। ऐसा मालूम होता है, कि दोनो नाकके छेद रुक गये हे। नाक छिडकनेपर या छींकनेपर भी नहीं खुलते, ( लाई ), पूतिनस्य या नकसीर या रध्रसे बदबू निकलती है और बडी बडी श्लेष्म पपडियां निकला करती है ( केलो-बाई, लेम्ना माइनर )। बायें रध्रमें सुरसुरी होती है और दाहिनी आँखसे पानी गिरा करता है। ऊँची आवाजसे पढनेपर विशेषकर सध्याके समय नाक रुक जाती है।

**मुखमण्डल आदि** ।—चेहरेसे तकलीफ प्रकट होती है। हड्डी हड्डी, उतरा और दोनों आँखे गडहेमें धसी। जभी तभी चेहरेपर उत्ताप पैदा हो जाता है, पर लाल नहीं होता, दाहिनी युगास्थिमें दर्द पैदा होकर दाहिने पार्श्वके दाँततक फैल जाता है। निम्न पंक्तिके दाहिनी ओरके कर्त्तन दन्तमें और उसके नीचेवाले मसूढे में उखाडनेकी तरह भयानक दर्द मालूम होता है। खाँसनेपर कण्ठसे बहुत ज्यादा परिमाणमें बिगडे स्वादवाला बलगम निकलता है।

**पाकस्थली** ।—स्तन पीने बाद तेज हिचकी और खाली डकार आया करती है, पानी आदि पीनेबाद अम्ल बेधनेकी तरह अन्नग्न। डकारके साथ कण्ठमें कडवा स्वाद पैदा करनेवाले पदार्थ चढ आते हैं। घोर हरे रंगके पदार्थकी के होती है, हिचकी आनेपर पाकस्थलीसे पीठतक सुई गडनेकी

तरह दर्द अनुभव होता है। पाकस्थली मानो शून्य, उसमें ऐसी गड़बड़ी मालूम होती है और कलकलाहट हुआ करती है। उदरोर्द्ध प्रदेशमें दबाव और उद्वेग पैदा करनेवाला भार मालूम होना।

**अन्त्राशय**।—कोष्ठाश्रित वायुके कारण उदरमें दबाव मालूम होना। बहुत ज्यादा सड़ी हवा निकलना।

**मलद्वार और मल**।—बच्चोंके उदरामय रोगमें वे बहुत रोया करते हैं और दुबले हो जाते हैं (आर्ज, चायना, ओलियेन्डर)। बच्चेके मलद्वारमें रातभर सूत-कृमि, सब इस तरहकी सुरसुरी पैदा किये रहती है, कि वह सो नहीं सकता और लगातार छटपटाया करता है। शय्याकी गर्मीसे बढ़ना। ढीले पाखानेके साथ गुच्छेकी गुच्छा सूतकृमि निकलती है (सिना, इग्निशिया)।

**पेशाब**।—बहुत ज्यादा फीका पेशाब होता है।

**पुं-जननेन्द्रिय**।—रमणकी आकांक्षा घट जाया करती है। उदरसे लेकर कोषरज्जु या रेतःरज्जु और अण्डकोषतक दबाव और खींचनकी तरह दर्द फैल जाता है। मूत्रद्वारपर पेशाब करनेके समयके अलावा अन्य समय जलन होती है (स्टैफाइ)।

**स्त्री-जननेन्द्रिय**।—योनिमें झिल्लीमय अर्बुद पैदा हो जाता है और सतीच्छदके बाहरतक आ जाया करता है।

**श्वासयन्त्र**।—श्वास ग्रहण करनेके समय स्वरनलीमें साँय साँय शब्द होता है। स्वरनलीके ऊपरी अंशमें कुटकुटी होनेकी वजहसे सूखी खुसखुसी खाँसी पैदा हो जाती है, खाँसनेपर यह सुरसुरी और भी बढ़ जाया करती है। साँस लेनेके समय दाहिने बगलमें सुई गड़नेकी तरह दर्द (कोल्कि, मेजेर, पेलेड, रैनान-बल्बो)। सर्दीकी वजहसे श्वास रोग—विशेषकर बूढ़ोंको (इपिका, नक्स, टैबाक)।

**प्रत्यङ्ग आदि**।—हाथकी अंगुलीके अगले भागमें जलन होती है (लैके, साइलि, सल्फ, ऐन्थ्राक्सिन)। दाहिने पैरके अंगूठेका नख त्वचाको छेदकर भीतर घुस जाता है और बड़ा जखम पैदा कर देता है (कैलेण्डुला, कास्टि, ग्रैफ, नेट म्यूर फास, साइलि, थूजा) टहलनेपर अच्छा रहता है (पैवेन, कास्टि, थूजा, वैलि,—बाध्य होकर टहलना पड़ता है=फेरम, कैमोसिला) बैठनेकी अवस्थामें दोनों पैरोंमें झुनझुनी होकर वे अवश हो जाते हैं।

**स्नायविक** ।—स्नायविक उत्तेजना और कम्पन । चलनेके समय पैरसे पैर सट जाते हैं और रोगी बार बार ढुलक पड़ता है । निर्मल वायुमय स्थानमें चलना आदि व्यायाम करनेकी अत्यन्त इच्छा, किसी तरह नहीं थकना । शरीरकी त्वचा बहुत सूखी और पसीना बिलकुल ही नहीं होता । शरीर कुटकुटाया करता है, मानो मच्छड़ आदि कीड़े काट रहे हैं । निद्रित अवस्थामें छटपटाता है । गला रुक जाता है और इस तरह चौंक उठता है, मानो डर गया है ।

**वृद्धि** ।—छूनेपर, बैठनेकी अवस्थामें, झुकनेपर, जिस करवट दबाकर सोता है, उसी करवट ( नाक रुकना ), जलीय वायुमें, संध्याके समय और उत्तापसे—विशेषकर शय्याके उत्तापसे ।

**उपशम** ।—रोगवाला अंग हिलाने और चलनेपर ।

**अनुकूल सम्बन्ध या दोषघ्न** ।—कैम्फर, चायना, लाई, मार्क, नक्स-वोम, फास, पल्स, साइलि ।

**सदृश** ।—सिना, इग्ने, इण्डिगो, केलो-बाई, नक्स-वोम, फास, सैङ्गिु, साइलि, थूजा, वैलि ।

**तुलनीय** ।—हिचकी—इग्ने । बकवाद—लैके, हायोसा । गाना—बेल स्पंज, हायोस, स्ट्रैमो । क्रमि—सिना, स्पाइजि । थाइसिस—वेसिलिन । स्नायविक लक्षण—नक्स, वैलेरि । नाककी सर्दी—केलो-बाई । पोलिपस—फास, सैंगु, साइलि ।

**शक्ति** ।—१ म दशमिकसे १२ शततमिक तक ।

---

## टियुक्रियम-स्कोरोडानिया ।
### ( TEUCRIUM SCORODONIA )

**दूसरा नाम** ।—उड-सेज, उड गर्मेण्डर ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—समूचे ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—डा० मार्टिनिने सबसे पहले इस दवाकी गुणावली होमियोपैथिक चिकित्सक समाजमें विख्यात की । पुरानी

खांसी, क्षयकास, क्षय-कासके कारण फिफड़ेमें गह्वर ( Cavity ) होना, बहुत अधिक श्लेष्मा और पीव मिला बलगम निकलना, शरीरका दिनोंदिन दुर्बल होते जाना, अण्डकोषका क्षय और प्रदाह, प्रभृति लक्षणोंमें इसका मूल अर्क ५, १० बूंद मात्रामें दिनमें दो तीन बार सेवन करनेपर विशेष लाभ होता है।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—बैसि, टियुक्रियम, अरम, हेलिबो।

---

## थैलियम।
## ( THALLIUM )

**परिचय ।**—दुष्प्राप्य धातु विशेष।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचूर्ण और तरल दोनों ही आकारोंमें पाया जाता है।

**उपयोगिता और आभास ।**—केश झड़ना, क्षय रोगमें रातमें पसीना, पेशियोंका पतलापन, कम्प, गति-शक्ति राहित्य रोग, निम्नांगका पक्षाघात, अर्धाङ्गका आक्षेप, तीव्र स्नायविक, गोलीके आघातकी तरह आक्षेपिक वेदना प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—प्लम्बम, जैबो, पिलोकार्प, पेट्रोल, फास, लेथिरस, कास्टि, आर्ज-नाइट्रि।

**शक्ति ।**—निम्न-शक्ति।

---

## थीया चिनेन्सिस।
## ( THEA CHINENSIS )

**दूसरा नाम ।**—चाय।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—इसका अर्क और इन्फ्युशन या पाचन तैयार होता है।

मार्क, रास ), दूसरे दिन पीला श्लेष्मा निकला करता है,—प्रमेह स्रावकी तरह ( ऐ-नाई, कैल्के, सल्फ, केन्थ, नेट-म्यू, पल्स, क्यूवेब )। लिंगमुण्डके भीतर नौकाकृति छिद्रमें चिलक मारा करती है और बहुत कामोद्दीपक सुरसुरी मालूम होती है। पेशाबका प्रबल वेग,—दौड़कर जाना पड़ता है।

**पुं-जननेन्द्रिय**।—रातमें लिङ्गमें कड़ापन और दर्द,—रोगी सो नहीं सकता। जननेन्द्रिय-प्रदेशमें और लिङ्गमुण्डके ऊपर चकत्तेकी तरह, गन्दे ऊंचे और लाल घेरेसे घिरे जखम पैदा हो जाते हैं ( ऐ-नाई, सिनेबार—शिश्नकी पीठपर उपदंशके जखम पैदा हो जाते हैं=लैक-कैन )। औपदंशिक जखम, ऐसा दर्द मालूम होता है, मानो नोकीली सलाई गड़ रही है ( ऐ-नाई )। प्रमेह,—पेशाबके समय मूत्रमार्ग दग्ध हो जाता है, और फूल उठता है ( ऐ-बेन, कैनाब-सेट, कैन्थ, कैप्स, मार्क-सोल, कोपेवा ), पेशाबकी धार बटी, स्राव पीला या हरे रङ्गका पानीकी तरह, लिङ्गके ऊपर मसे निकलते हैं और लिङ्गमुण्डमें जगह जगह त्वचा क्षय हो जानेकी तरह मालूम होती है। प्रमेह स्राव रुका रहनेकी वजहसे सन्धिवात, मूत्राधार सुखशायिका ग्रन्थिका प्रदाह, प्रमेह विष दोष और ध्वजभङ्ग हो जाया करता है ( मिडोरिन, सार्सा, नेट-सल्फ ), शिश्नको ढकनेवाली त्वचा फूली, ( सिनेबार, कोरैल, नेट-कार्ब )। लिङ्गकी आवरक त्वचा और लिङ्गके ऊपर प्रमेह दोषकी वजहसे उत्पन्न और रस-स्राव करनेवाले श्लेष्माकी गोटियां निकला करती हैं ( ऐ-नाई, सिनेबार—मुर्गके पूंछकी आकृति—थ्युफ्रे, पत्तेकी आकृति=सिनेरा—सूतकी तरह पतला और लम्बा=स्टैफ )। बाया अण्डकोष ऊपर खिंचा ( क्रोटोन-टिग, पेरिइरा—ब्रेवा, जिङ्कम )। अण्डकोषमें दर्द हुआ करता है,—विशेषकर चलनेके समय। मुष्कके ऊपर मीठा या मधुकी तरह गन्धवाला पसीना निकलता है। निद्रित अवस्थामें भी हस्त-मैथुन करनेकी दुर्दमनीय इच्छा ( थ्यूजो, ओरिगेनम, आस्टिलेगो, हायो )। स्वप्नदोष,—नींद खुल जाती है। रमणके बाद प्रमेहका स्राव फिरसे होने लगता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय**।—योनि-मार्गमें बहुत अधिक स्पर्श कातरताकी वजहसे सगममें तकलीफ हुआ करती है ( लिसिन, प्लैट, बार्बा, काफि, क्रियो, सिपिया, साइलि )। अत्यन्त असमयमें ही ऋतु हो जाता है और दो एक दिन बाद बन्द हो जाता है, स्राव आरम्भ होनेके पहले बहुत ज्यादा पसीना हुआ है ( हायो,—रातमें=सल्फ )। जरायुका खोल उघड़ना देखनेमें

छालेकी तरह रहता है। प्रदर,—स्राव आममय और हरे रंगका ( ऐ-नाई, कार्बो वेज, कैलो आयोड, सिपि )। फूलकोबीकी तरह मसे निकलते हैं, उनसे कभी कभी खून तथा बहुत बदबू निकलती है ( सैबाई, टैरेण्ट )। बायां डिम्बाधार प्रदाहान्वित ( एपिस, लैके ) हो जाता है—विशेषकर प्रत्येक ऋतुके समय—भयानक दर्द मालूम होता है और टहलने या घुड़सवारीमें भ्रमण करनेके समय जलन होती है, इसीलिये रोगिनीको बाध्य होकर सोये रहना पड़ता है। तर या रस-स्रावी और पीब पैदा होनेवाला और उसमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द मालूम होता है, तथा उससे खून निकला करता है ( मार्क-डाल, सैबाइना )। ऊपर सर उठाये अर्बुद निकलते हैं और जलन होती है ( कार्बो-ऐन,—खुजली पैदा कर देता है=ऐ नाई )। योनि, मलान्त्र योजक-नालिका ( ऐ नाई, कैल्के, सिपि, लाई, लैके )। गर्भका भ्रूण इतने जोरसे हिलता है, ( क्रोकस, ओपि, साइलि, सल्फ, आर्स, लाई, सोरिनम ) कि रोगिनीकी नींद खुल जाती है ( मिडोरिन )। मूत्राशयमें छेदनेकी तरह दर्द मालूम होना और पेशाबका वेग पैदा हो जाता है, दर्द तलपेटके बायें पार्श्वसे बायें पुट्ठे तक चला जाता है, तीसरे महीने गर्भपात ( कैलो कार्ब, सैबाई, सिकेलि, ट्रिलियम, आस्टिलेगो )। प्रसवका दर्द बहुत चीण और रह रह कर रुक जाता है ( नेट म्यू, सिकेलि ), चलनेपर दर्द असह्य हो जाता है और रोगिनीको बाध्य होकर शय्याका आश्रय लेना पड़ता है, प्रमेह दोषज उपसर्गकी वजहसे जरायुके संकोचनमें गड़बड़ी हुआ करती है।

**श्वासयन्त्र।**—ऐसा मालूम होता है, कि स्वरनलीके दरवाजेपर झिल्लीका एक टुकड़ा फैला हुआ है ( लैके, फास )। श्वासाल्पता,—वायुनलीमें श्लेष्मा सचय होनेकी वजहसे ( सेनिगा ) या दोनों कोख और ऊपरी उदरमें भरापन और संकोचनकी वजहसे ( ऊपरी पेट और तलपेटमें पूर्णता और सङ्कोचनकी वजहसे=स्टैफाई )। श्वास रोग,—रातमें बढ़ जाता है ( आर्स, एरम ट्रेकान, ब्रोमियम, मिफाइटिस,—शेष रात्रि ३ बजनेके समय प्रचण्ड आकार धारण करता है=कैली-कार्ब ) और चेहरा लाल हो उठता है। लगातार खांसी आया करती है ( क्रियो, पल्स, साइलि ) या ऐसा मालूम होता है, मानो दोनों फेफड़े फैलते नहीं है। खांसी,—सन्ध्याके बाद सोनेपर ( कैली-कार्ब, पल्स ), बायीं करवटसे दाहिनी करवट पलटा खानेपर बलगम ढीला हो जाता है। सिर्फ दिनमें या सवेरे शय्यासे उठनेके बाद या कोई ठण्डी चीज

पीते या खाते ही खाँसी आया करती है ( कार्बो-वेज, लाई )। बलगम हरा ( नैट-कार्ब, पल्स, साइलि, स्टैनम ) और सड़े पानीकी तरह स्वादवाला ( सिङ्को केली-कार्ब, लाई )। भोजन करते ही खाँसी आने लगती है ( सिङ्को )। ठण्डा पानी पीनेपर फेफड़ेमें तेजीसे सिकुड़ना फैलना या उसमें सुई गड़नेकी तरह दर्द अनुभव होता है। फेफड़ेसे रक्तस्राव,—बहुत ज्यादा और बहुत बदबूदार स्राव।

**हृत्पिण्ड ।**—कलेजेमें धड़कन—कभी कभी होनेवाला,—स्थिर रहने या शरीर हिलाने सभी अवस्थाओंमें हुआ करता है, सीढ़ी चढ़नेके समय ( आर्स कैल्के, सल्फ ), सबेरे नींद खुलनेके समय उद्वेग-जनक हृद्स्पन्दन ( कैल्के, फास ), वक्षमें अधिक रक्त सञ्चय होना और कलेजा धड़कना,—शब्द सुन पड़ता है ( पेमोन-कार्ब, साइलि, सल्फ )।

**गर्दन और पीठ ।**—गलेकी गांठे सब फूल उठती है। गलेकी त्वचा तेल लगे रहनेकी तरह लसदार और भूरे रङ्गकी। कमरसे दोनों पृष्ठ-फलक तक जलन हुआ करती है। पीठमें टपक। मेरुदण्ड टेढ़ा, रोगी टेढ़ा होकर खड़ा होता है और उसका पेट भीतरकी ओर धस जाता है। बहुत देरतक खड़े रहनेपर ओणि-देशमें ऐंठनकी तरह दर्द होता है ( कास्टि, चायना ), चलनेकी चेष्टा करनेपर रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो-वह गिर जायगा। बैठे रहनेपर गलेकी अस्थि, मेरु चक्षु और उसमें अकड़न मालूम होती है; बहुत देरतक बैठे रहने बाद सीधा खड़ा नहीं हो सकता। गलेका पिछला भाग और गलेके पीछे अकड़न।

**प्रत्यङ्ग आदि ।**—कोहनीपर दादकी तरह खुजलानेवाले दाने सब निकलते है। ऊरु-शिखरकी सन्धिमें ऐसा मालूम होता है, मानो ढीली पड़ गयी है ( सन्धि खिसक जानेकी तरह मालम होना=इग्ने. पल्स ), चलनेके समय दोनों पैर काठसे बने रहनेकी तरह सुन्न मालूम होते हैं ( आर्जेण्ट-नाई, रास, सिकेलि )। हाथ और पैरकी अंगुलीके अगले भाग सब लाल और फूल उठते हैं और उनमें सुनसुनी हुआ करती है ( ऐ-मूर, रास )। पैरकी अंगुलीमें बदबूदार पसीना निकला करता है ( क्लिमैट, पल्स, साइलि )। पैरका पसीना रुकना ( बेराई-कार्ब, नेट्र-मूर, पल्स, सिपि, साइलि )। तल-पेटमें जालकी तरह शिराएं सब दिखाई देती है। प्रत्यङ्ग और उरुकी सन्धि में सुई गड़नेकी तरह दर्द। प्रत्यङ्गोंको फैलानेपर [illegible] है।

नख सबका आकार टेढ़ा मेढ़ा विकृत ( कास्टि, ग्रैफ, सेबाड, साइलि )। कोमल और टूट जानेवाले ( ऐ-नाइ, ऐम्ब्रा, एसिड-फ्लु.ड, डायस्को, ग्रैफ, साइलि, कैस्टोर-इक, सोरिन )। ऐसा मालूम होता है, मानो रोगीकी देह और प्रत्यङ्ग आदि कांचके बने हैं जो बहुत जल्दी टूट सकते हैं।

त्वचा ।—शरीरकी त्वचा बहुत मलिन। उसपर जगह जगह भूरे या भूरा सफेद मिला दाग दिखाई देता है। बड़े बड़े मसे निकलते हैं,—उसमें खोल रहती हैं ( स्टैफ ) और दबानेपर गिज-बिज करते हैं या ऐसा मालूम होता है, कि उनमें बीया है। शरीरका जो स्थान हमेशा ढका रहता है, उन सब अंगोंमें दाने, फुन्सिया आदि नाना प्रकारके चर्मरोग प्रकट होते हैं और उन्हें खुजलानेपर जलन होती है। प्रत्यगोंमें दर्द, मानो हड्डीसे मांस उखाड़ा जा रहा है ( फाइटो,—मानो अस्त्रसे मांस काटा जा रहा है—रास )। बहुत दर्द करनेवाले घाव। दादके चकत्ते ( मेजेर, रैनान बल्बो, ग्रैफ, कैलो-म्यू )। उपभिल्लीमय कर्कटका अर्बुद ( क्रियो, लेपिस-ऐल्बस, फाइटो )। चिपटे जखम,—तलोमें नीले जखम। मसूरिका या चेचक,—पीब सचयको अवस्था ( वेक्सिन, वेरियोलीन, मैलेण्ड्रिन )। टीका लगवानेके विषका दोष,—दुबलापन, अनिद्रा, पतले दस्त, बेचैनी, कम्पन, स्नायुशूल, पक्षाघातके लक्षण इत्यादि ( वेरियोलिन, ऐण्टि टार्ट, साइलि )।

सार्वाङ्गिक ।—प्रत्यङ्गादि जभी तभी अवश हो जाते हैं। चलने फिरनेके समय शरीर बहुत हलका मालूम होता है ( ऐसेरम, वेलो, स्टिक्टा ) रह रहकर अपरी अंगोंका फड़कना। सुबह बहुत कमजोरी मालूम होना, रोगी अंग पतला और सुन्न हो जाता है ( आयोड, फास, प्लम्ब, सिपि, स्टेनम, सल्फ )।

नींद ।—बहुत गहरी नीद,—सवेरे सहजमें ही नींद खुल जाती है। अनिद्रा,—आंख बन्द करनेपर नाना प्रकारका भय दिखाई देता है ( विकारावस्थामें—आर्से ) जो अंग दबाकर सोता है, उसमें बहुत दर्द होता है, उत्ताप मालूम होना और चित्तकी चचलताकी वजहसे अनिद्रा ( इग्ने, कैलो-सोम )। बायीं करवट सो जानेपर उद्वेग पैदा करनेवाले सपने दिखाई देते हैं।

शीत, उत्ताप और पसीना ।—उरुके स्थानसे शीत आरम्भ होता है। बायां अंग बहुत ठण्डा मालूम होता है, ३ बजे ही विशेषकर इसका

आक्रमण होता है, गरमीके दिनोंमें भी शरीरका कोई अंश न ढके रहनेपर रोगी शीतसे कांपा करता है। सवेरे गरमी और सन्ध्यामें जाड़ा। हाथ ठण्ढा पर चेहरेपर बहुत उत्ताप मालूम होता है। उत्तापावस्थामें चिन्तापर चिन्ता उदय हुआ करती है और बहुत प्यास लगती है। पसीना,—केवल खुले अंशमें,—या माथेके सिवा और समूचे शरीरमें हुआ करता है। (केवल माथेमें = साइलि), सोते ही पसीना आरम्भ हो जाता है और जागनेपर सूख जाता है। (सैम्बु इसके विपरीत है), रातमें बहुत ज्यादा खट्टी गन्धका या बदबूदार पसीना होता है।

**वृद्धि** ।—छूनेपर, आँख बन्द करनेपर, शरीर हिलानेपर, चलने, बाहु लटका रखनेपर, रातमें, सीढ़ी चढ़नेपर, ठण्ढी चीज पीने या भोजन करनेपर, झोंकनेपर, ठण्ढे पानीसे, चमकीली रोशनीमें, भोजनके बाद, रमणके बाद, धूपमें, नाक छिड़कानेपर और शुक्ल पक्षमें।

**उपशम** ।—रगड़नेपर, दबानेपर, खुजलानेपर, पीछेकी ओर माथा झुकानेपर, ऊपरकी ओर देखनेपर और सर्दी लगनेपर, (वातका दर्द)।

**अनुपूरक** ।—मिडोरिन, सेबाड़ि, नेट-सल्फ।

**सम्बन्ध** ।—**सदृश** ।—ऐ-नाइ, कैनाब-सेट, कैन्थ, सिनेबार, कोपैवा, इग्ने, मार्क, पल्स, स्टैफाइ, सल्फ, मिडोरिन, वेरियोलिन, ऐण्टि-टार्ट। ऐण्टि-टार्ट चेचकके दानेको पकाता है और थूजा उसे सुखा देता है।

**अनुकूल, सम्बन्ध** ।—मिडोरिन, मार्क और ऐ नाइ, इन कई दवाओंके बाद थूजाके प्रयोगसे विशेष लाभ हुआ करता है।

**तुलनीय** ।—गो वीजके टीकाका दुष्परिणाम—ऐपिस, ऐण्टि-टार्ट, सेकलि, वेरि। स्पर्श असह्य—ऐण्टि-क्रूड,। नकसीर, प्रमेह, वात, अण्डकोष प्रदाह—पल्स। अर्बुद, मसा, श्वेत प्रदर—नाइट्रिक एसिड, स्टैफिस। लाल रङ्गका उपदंशकी तरह जखम—कोनायम। उपतारा प्रदाह—मार्क। उपदंश और मायक धातु—सिनाबेरिस। मायक धातु दोषज-उद्भेद—सार्सा। स्नायुशूल—स्पाइजिलिया। नख कोमल हो जाता है—फ्लूरि-ऐसिड। गोवीजके टीकाके बाद अतिसार—साइक्यूटा। चाय पीनेवालोंकी बीमारी—सिपिया। मूत्रयन्त्रकी बीमारी—कैन्थरिस। चर्बीमिले खाद्य भक्षणके कारण बीमारी = इपिकाक, पल्स, कार्बो-वेज। मलान्त्रका फटना—नाइट्रिक-ऐसिड, ग्रेफाइटिस।

योनिका आक्षेप—साइलिसिया। भ्रूणका हिलना—ओपियम, क्रोकस, साइलि, सल्फ। मुंहका स्नायुशूल—साइजि। चमड़ी—कैनाबिस, मार्कं, सल्फ, नाइट्रिक-ऐसिड, सिपिया, रास इत्यादि। बायें डिम्बाशयमें दर्द—कोलोसिन्थ, ग्रायो, फास्फोरस। जीभके दाहिने किनारेका जखम—साइलिसिया। अर्श—लाइकोपो। सर-दर्द—इग्ने, काफिया, साइलि। दाँतकी जड़का क्षय—मैजे। जीभका अर्बुद=ऐस्ट्रायि। बायें डिम्बाशयमें दर्द—क्रोकस, थस्टिलेगो। सवेरे दस्त (आध्मान वायु निकलना)—ऐलो। संगम करनेपर अपत्यपथमें स्पर्शका अधिक अनुभव होना—प्लैटिनम। पेशाब होने बाद जलन—सार्सा। सोदके समय पसीना, जागनेपर पसीना बन्द हो जाना (विपरीत—ऐम्ब्रकस), नखका विकार या वेढङ्ग हो जाना—ऐण्टि क्रूड। पतली चीज पीनेके कारण आवाज—कूप्रम। खाँसनेपर पेशाब हो जाना—कास्टिकम। ठण्डी चीज चाहता है—फास्फोरस। ऋतुके समय स्तनमें दर्द और सूजन—कोनायम।

शक्ति।—मूल अर्कसे २०० शततमिक क्रम।

क्रियाका स्थायित्व।—१० दिन।

---

## थाइरायोडियम।

## (THYRIODIUM)

दूसरा नाम।—आइडोथाइरिनम।

प्रस्तुत-प्रक्रिया।—विचूर्ण।

उपयोगिता और आभास।—गण्डमाला, मेदाधिक्य या अधिक परिमाणमें मूत्रस्रावकी वजहसे शरीर दुर्बल और शीर्ण हो जाना लक्षणमें थाइरो आयोडिन निम्न शक्ति सेवन करनेपर फायदा होता है।

सम्बन्ध।—दोषघ्न।—आर्स।

तुलनीय।—थाइरायेडिन इयुरिया।

शक्ति।—निम्न-शक्ति।

---

•आक्रमण होता है, गरमीके दिनोंमें भी शरीरका कोई अंश न ढके रहनेपर रोगी शीतसे कांपा करता है। सवेरे गरमी और सन्ध्यामें जाड़ा। हाथ ठण्डा पर चेहरेपर बहुत उत्ताप मालूम होता है। उत्तापावस्थामें चिन्तापर चिन्ता उदय हुआ करती है और बहुत प्यास लगती है। पसीना,—केवल खुले अंशमें,—या माथेके सिवा और समूचे शरीरमें हुआ करता है। (केवल माथेमें=साइलि), सोते ही पसीना आरम्भ हो जाता है और जागनेपर सूख जाता है। (देख्नु इसकी विपरीत है), रातमें बहुत ज्यादा खट्टी गन्धका या बदबूदार पसीना होता है।

**वृद्धि** ।—छूनेपर, आँख बन्द करनेपर, शरीर हिलानेपर, चलने, बाहु लटका रखनेपर, रातमें, सीढ़ी चढ़नेपर, ठण्ढी चीज पीने या भोजन करनेपर, ओकनेपर, ठण्ढे पानीसे, चमकीली रोशनीमें, भोजनके बाद, रमणके बाद, धूपमें, नाक छिड़कनेपर और शुक्ल पक्षमें।

**उपशम** ।—रगड़नेपर, दबानेपर, खुजलानेपर, पीछेकी ओर माथा झुकानेपर, ऊपरकी ओर देखनेपर और सर्दी लगनेपर, (वातका दर्द)।

**अनुपूरक** ।—मिडोरिन, सेबाई, नेट-सल्फ।

**सम्बन्ध** ।—**सदृश** ।—ऐ-नाई, कोनाय-सेट, केन्थ, सिनेबार, कोपेवा, इग्ने, मार्क, पल्स, स्टेफाई, सल्फ, मिडोरिन, वेरियोलिन, ऐण्टि-टार्ट। ऐण्टि-टार्ट चेचकके दानेको पकाता है और थूजा उसे सुखा देता है।

**अनुकूल, सम्बन्ध** ।—मिडोरिन, मार्क और ऐ नाई, इन कई दवाओंके बाद थूजाके प्रयोगसे विशेष लाभ हुआ करता है।

**तुलनीय** ।—गो बीजके टीकाका दुष्परिणाम—ऐपिस, ऐण्टि-टार्ट, वेकसि, वेरि। स्पर्श असह्य—ऐण्टि-क्रूड। नकसीर, प्रमेह, वात, अण्डकोष प्रदाह—पल्स। अर्बुद, मसा, श्वेत प्रदर—नाइट्रिक एसिड, स्टेफिस। लाल रङ्गका उपदंशकी तरह जखम—कोनायम। उपतारा प्रदाह—मार्क। उपदंश और मापक धातु—सिनाबेरिस। मापक धातु दोषज-उद्भेद—सार्स। स्नायुशूल—स्पाइजिलिया। नख कोमल हो जाता है—फ्लूरि-ऐसिड। गोबीजके टीकाके बाद अतिसार—साइक्यूटा। चाय पीनेवालोंकी बीमारी—सिपिया। मूत्रयन्त्रकी बीमारी—कैन्थरिस। चर्बीमिले खाद्य भक्षणके कारण बीमारी= इपिकाक, पल्स, कार्बो-वेज। मलान्त्रका फटना—नाइट्रिक-ऐसिड, ग्रेफाइटिस।

निका आक्षेप—साइलिसिया। भ्रूणका हिलना—ओपियम, क्रोकस, इलि, सल्फ। मुंहका स्नायुशूल—स्पाइजि। चमड़ी—कैनाबिस, मार्क, ल्फ, नाइट्रिक-ऐसिड, सिपिया, रास इत्यादि। बायें डिम्बाशयमें दर्द—गोलोसिन्थ, ग्रायो, फास्फोरस। जीभके दाहिने किनारेका जखम—साइलि-सिया। अर्श—लाइकोपो। सर-दर्द—इग्ने, काफिया, साइलि। दांतकी जड़का क्षय—मेज़े। जीभका अर्बुद=ऐम्ब्रायि। बायें डिम्बाशयमें दर्द—लोकस, थ्रिलिगो। सवेरे दस्त (आधान वायु निकलना)—ऐलो। संगम करनेपर अपत्यपथमें स्पर्शका अधिक अनुभव होना—प्लेटिनम। पेशाब होने बाद जलन—सार्सा। नींदके समय पसीना, जागनेपर पसीना बन्द हो जाना (विपरीत—सैम्बुकस), नखका विकार या बेढङ्ग हो जाना—ऐग्रिह क्रूड। पतली चीज पीनेके कारण आवाज—क्यूप्रम। खांसनेपर पेशाब हो जाना—कास्टिकम। ठण्डी चीज चाहता है—फास्फोरस। ऋतुके समय स्तनमें दर्द और सूजन—कोनायम।

शक्ति।—मूल अर्कसे २०० शततमिक क्रम।

क्रियाका स्थायित्व।—४० दिन।

---

## थाइरायोडियम।

### (THYRIODIUM)

दूसरा नाम।—थाइडोथाइरिनम।

प्रस्तुत-प्रक्रिया।—विचूर्ण।

उपयोगिता और आभास।—गण्डमाला, मेदाधिक्य या अधिक परिमाणमें मूत्रस्रावकी वजहसे शरीर दुर्बल और शीर्ण हो जाना लक्षणमें थाइरो थायोडिन निम्न शक्ति सेवन करनेपर फायदा होता है।

सम्बन्ध।—दोषघ्न।—आर्स।

तुलनीय।—थाइरायोडिन, इयुरिया।

शक्ति।—निम्न-शक्ति।

## टिलिया युरोपिया।

## ( TILIA EUROPAEA )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजी कलीसे अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—दाँत निकलना, अनजानमें पेशाब, नाकसे रक्तस्राव, श्वेत-प्रदार, स्नायुशूल, अंत्रावर्त्तन-प्रदाह, आमवात, दाँतमें दर्द, जरायुका अपने स्थानसे हटना, जरायु प्रदाह, प्रभृति रोगोंमें लाभदायक है।

**उपयोगिता और आभास।**—चेहरेके स्नायुशूलमें विशेष लाभदायक है, पहले चेहरेकी दाहिनी ओर फिर बायी ओर रोगका आक्रमण होता है। बार बार छींक और पानीकी तरह नाकसे सर्दीका स्राव या दृष्टिकी अस्पष्टता इसका निर्णायक लक्षण है। प्रसवके बादके जरायु प्रदाहमें भी इससे विशेष लाभ होता है। तलपेटमें अत्यन्त स्पर्श कातरता अर्थात स्पर्शका सहन न होना, जरायु आदिकी नीचेकी ओर तेज खींचन और चलनेके समय बढना और पतला पानीकी तरह प्रदरका स्राव इसका एक प्रधान लक्षण है। आमवात,—खुजलानेपर इस तरहकी जलन हुआ करती है, मानो आग छू गयी है। दोनों आँखोंकी पेशिक दुर्बलतामें भी इससे फायदा हुआ करता है। आँखके सामने मानो एक पतला पर्दा पड़ा हुआ है और रोगी उसकी ओटसे देख रहा है या ऐसा मालूम होना कि हरेक चीज दो दिखाई देती है।

### लक्षणावली।

**मन।**—प्रणय रोग, किसी काल्पनिक सुन्दरीपर मन प्राण समर्पण किया करता है। उदास भाव, रोना स्वभाव।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना,—रोगी ढलमलाया करता है और उसकी इस तरहकी अस्पष्ट दृष्टि रहती है मानो किसी महीन कपड़ेकी ओटसे देख रहा है ( साइक्लेम, जेलस, ऐनाक, क्रूप्रम, केलो-म्याई, फाइटो। ) बार बार छींक और पानीकी तरह नाककी सर्दी ( मार्क-सल्फ, नक्स, नेट-म्यूर )। दो देखना—हरेक चीज दो ।- ˆ देती है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय ।**—जरायु-प्रदेशमें भयानक दर्द (लेक-कैन, म्यूरेक्स, लैप्पा)—दबानेपर बहुत दर्द होता है, जरायु आदि वस्ति-गह्वरके सभी यन्त्र मानो बड़े वेगसे नीचेकी ओर खिंच रहे है, ऐसा अनुभव होना और बहुत ज्यादा गर्म पसीना निकलना, पर उससे रोगीको आराम नहीं मिलता। प्रदर,—पानीकी तरह गोंद जैसा स्राव, चलनेके समय बहुत बढ़ जाता है (इस्क्यु, वोवि, कार्बो-ऐन, मैग-म्यूर, नेट म्यूर, सार्स)। योनि वगैरहकी बाहरी भागका लाल हो जाना और बहुत दर्द (सल्फ, थूजा)।

**त्वचा ।**—बहुत खुजली और खुजलानेपर ऐसी जलन मानो आग छू गयी है (आर्टिका-इयु, एपिस, लिडम)। शरीरमें जगह जगह लाल रङ्गके खुजलानेवाले दाने सब निकलते हैं। सोनेके बाद ही बहुत ज्यादा गर्म पसीना हुआ करता है (थूजा, सिङ्को, कार्बो-ऐन, मार्क, सैलिन, स्ट्रैमोन सिडोरिन)। वातका दर्द जितना बढ़ता है, पसीना भी उतना ही अधिक निकला करता है (फार्मिका, मार्क)।

**सार्वाङ्गिक ।**—रमणियोंको प्रसवके बाद और बच्चोंको दाँत निकलनेके समय विशेष उपयोगी है। इसका प्रकोप बायें अङ्गपर ही अधिक दिखाई देता है।

**तुलनीय ।**—प्रसवके बादका जरायु-प्रदाह—बेल। जरायुका नीचेकी ओर आकर्षण—लिलियम।

**वृद्धि ।**—तीसरे पहर और सन्ध्याके बाद, गर्म घरमें, शय्याके उत्तापसे (पीले रङ्गके खुजलीके दाने) और शरीर हिलानेपर।

**उपशम ।**—ठण्डे घरमें, निर्मल वायु सेवनके समय।

**सदृश ।**—बेल, लिलियम-टाइ, मार्क, आर्टिका-इयु।

**शक्ति ।**—मूल अर्कसे २०० शततमिक क्रम।

---

## टिटानियम ।
## ( TITANIUM )

**परिचय ।**—धातु-विशेष ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचूर्ण ।

**उपयोगिता और आभास ।**—असम्पूर्ण दृष्टि । एक आँखका केवल आधा अंश दिखाई देता है । बहुत जल्दी जल्दी शुक्र निकल जाना, घाव, चेहरेका अर्बुदकी आकृतिका उद्भेद प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है ।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—नेट्रम-कार्ब, लाइको, अरम, लिथि ।

**शक्ति ।**—निम्न-शक्ति ।

---

## टोंगो ।
## ( TONGO )

**दूसरा नाम ।**—टोङ्का, डिपोटिरेक्स ओडोरेटा ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—सूखे बीजसे अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—उरु शिखरमें दर्द, अधकपारीका दर्द, मुंहका स्नायुशूल, दांतमें दर्द प्रभृतिमें लाभदायक है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—अधकपारीका दर्द, और चेहरेके स्नायुशूलमें इससे बहुत लाभ दिखाई देता है, चक्षुगोलकके ऊपरवाले स्नायुमें उखाड़ने और टपककी तरह दर्द, और रोगवाले पार्श्वकी आँखसे लगातार और बहुत ज्यादा आँसूका स्राव ( स्पाइजि, इग्ने, आइरिस )। मस्तिष्कमें विशेषकर सरके पिछले भागमें जड़ता और मादकताका अनुभव होना तथा निद्रालुता। आँखकी ऊपरी पलक फड़का करती है। नाककी सर्दी, नाक रुकना,—रोगी मुंह फाड़कर साँस लेता और छोड़ता है। ( सेम्बियु, नक्स, स्पजि, स्टिक्टा ) बायें पार्श्वके उरु और जानु-सन्धियोंमें उखाड़नेकी तरह दर्दवाली वात

व्याधिमें यह विशेष लाभदायक है। चलनेके समय प्रदरका स्राव अधिक हो जाना ( टिलिया ) और पाखानेके साथ दबाव या वेग देनेपर योनिसे श्लेष्माका स्राव ( ग्रेफ, मैग म्यूर, वाइवर्नम ) इत्यादि कई इसके निर्णायक लक्षण हैं। दबाने और रोगवाला अंश हिलानेपर प्रत्यङ्ग आदिका उखाड़नेकी तरह दर्द घट जाया करता है। इसका अधिकांश दर्द बैठनेकी अवस्थामें और स्थिर रहनेपर पैदा होता है। इसका दोष सिर्का या विनिगर पीनेपर घट जाया करता है।

**सम्बन्ध।**—सदृश—मिलिलोटस, साइजि, आइरिस, सैम्बु, नक्स-वोम, मैग म्यूर, ग्रेफ, वाइवर्नम।

**दोषघ्न।**—विनिगर।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ३ रा शततमिक क्रम।

---

## टौक्सिकोफिस।

## ( TOXICOPHIS )

**परिचय।**—मोकासिन सर्प।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्ण।

**उपयोगिता और आभास।**—प्रति वर्ष एक ही समय रोगका लौट आना पर प्रत्येक वर्ष ही रोगकी तेजी घटती जाना, दर्द आदिका स्थान बदलना, चर्मका सूखापन, शोथ, प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

**सम्बन्ध।**—तुलनीय।—ग्रोटूप्स, लैकेसिस।

**शक्ति।**—६—३०।

---

## ट्रैचिनस।

## ( TRACHINUS )

**परिचय।**—एक तरहकी मछली।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विपाक्त डैनेसे विचूर्ण तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास ।**—असह्य दर्द, सूजन, रक्तका विषाक्त होना, स्नायुशूल, जखम, सड़नेवाला घाव, दमा, प्रभृति लक्षणोंमें फायदा करता है ।

**सम्बन्ध, तुलनीय ।**—बोथ्रप्स, लेके ।

**शक्ति ।**—६—३० ।

---

## ट्राइफोलियम प्रेटेन्सि ।
## ( TRIFOLIUM PRATENSE )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—कलीसे अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—कर्कट रोग, कब्जियत, खांसी, कर्णशूल, गलेका जखम, अलिजिह्वामें दर्द प्रभृति रोगोंमें लाभदायक है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—इसका एक प्रधान निर्णायक लक्षण है, बहुत अधिक लारका स्राव । लाला-सञ्चय करनेवाली ग्रन्थिमें अधिक खून जमा होकर इसके बाद लगातार लार बहा करती है । स्वरनलीमें बहुत अधिक उत्तेजनाके कारण पैदा हुई आक्षेपिक खांसी, हूप-खांसी और खसड़ा या छोटी माताके बादकी खांसीमें यह विशेष लाभदायक है । नाककी सर्दीकी बीमारीमें रातमें स्वरभङ्ग और श्वास-रोग हो जानेका उपक्रम और घरके बाहरकी निर्मल हवा लगनेपर खांसीका पैदा होना इसका अन्यतम निर्णायक लक्षण है ।

### लक्षणावली ।

**मन ।**—बहुत उदास भाव, जिधर देखता है, उधर ही सब वैराग्य प्रकट करनेवाला दिखाई देता है । नींद खुलनेपर लगातार और तेज दर्द ( लेके, रैट-स्यू, नक्स, फास ) । सरमें अधिक रक्त सञ्चय हो जानेकी तरह अनुभव होना । शिशुके माथेमें फोड़े पैदा होते हैं और उनपरसे सूखी पपड़ी निकला करती है । रोज तीसरे पहर ललाटमें सर-दर्द,—दोनों कनपटियोंको दबा रखनेपर आराम मालूम होता है ।

**मुख-विवर।**—लगातार लार बहना (मार्क, कक्कस, इयुकेलिप्ट, ऐ-नाई, सिफिलिन)। वायुनली अत्यन्त सूखी और उसमें ऐसा मालूम होना मानो कुछ अड़ा हुआ है और इसी कारणसे रोगी बार बार अपना कण्ठ साफ करता है और श्लेष्मा निकाल देनेको चेष्टा करता है। (कास्टि, नेट-कार्ब, नेट-मूर, ऐ-नाई, हाइड्रैस्ट, आर्जेण्ट-नाई)। समूची कण्ठनालीमें ऐसी उत्ते-जना मालूम होती है, मानो वह जल गयी है (एलेन्थस, इलेप्स, सैङ्गिनु, सल्फ)। अलिजिह्वामें ऐसा तेज दर्द होता है, कि आँखमें पानी भर आता है (तकलीफसे नींद खुल जाती है=मेन्थिनेला)। ऋतु-स्रावके समय मिचली।

**मलान्त्र और मल।**—बहुत कब्जियत, प्रत्येक बार पाखाना जानेके बाद कई बिन्दु काले रक्तका खून निकला करता है और ऐसी भयङ्कर कूँथन होती है, कि मानो आंतें आदि सब बाहर निकल पड़ेंगी। बीच बीचमें हो तो दो चार दिन पाखाना नहीं होता, मल आम मिला (ग्रेफ, हाइड्रैस्ट)। अर्श,—ऋतुके समय होता है, उसमें बहुत दर्द होता है,—मलान्त्रके दाहिनी ओर मलद्वार तक थैलीकी तरह दिखाई देता है।

**श्वास-यंत्र।**—नाककी सर्दी,—पानीकी तरह बहुत उत्तेजना पैदा करनेवाला श्लेष्माका स्राव हुआ करता है (आर्स, सिपा, आयोड)। रातमें स्वरभङ्ग,—रह रहकर श्वास-रोधका उपक्रम और खाँसीका प्रकोप, वृद्धि=निर्मल वायु लगनेपर (आर्स, कार्बो-वेज, नक्स, फास), गर्दन अकड़ जाया करती है और वक्षोस्थिसे चक्षुकास्थि तक संयोजक पेशी (Sterno mastoid) अकड़ जाती है, घटना—सेंकने और रगड़नेपर। आक्षेपिक (Spasmodic) खाँसी और क्षुप खाँसी—रातमें बढ़ना (कूप्रम, सेनेगा, स्टेनम, जिङ्कम)। खाँसते खाँसते गला रुक जाना चाहता है (सिङ्कोना) और हिचकी आया करती है (टैबाक)। दोनों फेफड़े ऐसे मालूम होते हैं, मानो खूनसे भरे हैं और सांस लेने छोड़नेके समय ऐसा मालूम होता है कि उसमें घुसनेवाली हवा गर्म और मैली है। लगातार सूखी और कलेजा फाड़ डालनेवाली खाँसी। तालुमूल और वायुनलीमें उत्तेजनाकी वजहसे लगातार खुसखुसी खाँसी आया करती है और ऐसा मालूम होता है, कि तालुमूल और वायुनलीमें बहुत ज्यादा कफ सञ्चित हो गया है और जब तक वह न निकल जायगा, तब तक किसी तरह भी आराम न मिलेगा।

**उपयोगिता और आभास।**—असह्य दर्द, सूजन, रक्तका विपाक होना, स्नायुशूल, जखम, सड़नेवाला घाव, दमा, प्रभृति लक्षणोंमें फायदा करता है।

**सम्बन्ध, तुलनीय।**—बोथ्रप्स, लेके।

**शक्ति।**—६—३०।

---

## ट्राइफोलियम प्रैटेन्सि।
### ( TRIFOLIUM PRATENSE )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—कलीसे अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—कर्कट रोग, कब्जियत, खाँसी, कर्णशूल, गलेका जखम, अलिजिह्वामें दर्द प्रभृति रोगोंमें लाभदायक है।

**उपयोगिता और आभास।**—इसका एक प्रधान निर्णायक लक्षण है, बहुत अधिक लारका स्राव। लाला-सञ्चय करनेवाली ग्रन्थिमें अधिक खून जमा होकर इसके बाद लगातार लार बहा करती है। स्वरनलीमें बहुत अधिक उत्तेजनाके कारण पैदा हुई आक्षेपिक खाँसी, हूप-खाँसी और खसड़ा या छोटी माताके बादकी खाँसीमें यह विशेष लाभदायक है। नाककी सर्दीकी बीमारीमें रातमें स्वरभङ्ग और श्वास-रोग हो जानेका उपक्रम और घरके बाहरकी निर्मल हवा लगनेपर खाँसीका पैदा होना इसका अन्यतम निर्णायक लक्षण है।

### लक्षणावली।

**मन।**—बहुत उदास भाव, जिधर देखता है, उधर ही सब वैराग्य प्रकट करनेवाला दिखाई देता है। नींद खुलनेपर लगातार और तेज दर्द ( लेके, नैट-म्यू, नक्स, फास )। सरमें अधिक रक्त सञ्चय हो जानेकी तरह अनुभव होना। शिशुके माथेमें फोड़े पैदा होते हैं और उनपरसे सूखी पपड़ी निकला करती है। रोज तीसरे पहर ललाटमें सर-दर्द,—दोनों कनपटियोंको दबा रखनेपर आराम मालूम होता है।

**मुख-विवर।**—लगातार लार बहना ( मार्क, कक्स, इयुकैलिप्ट, ऐ-नाई, सिफिलिन )। वायुनली अत्यन्त सूखी और उसमें ऐसा मालूम होना मानो कुछ अड़ा हुआ है और इसी कारणसे रोगी बार बार अपना कण्ठ साफ करता है और श्लेष्मा निकाल देनेकी चेष्टा करता है। ( कास्टि, नेट-कार्ब, नेट-म्यूर, ऐ-नाई, हाइड्रैस्ट, आर्जेण्ट-नाई )। समूची कण्ठनालीमें ऐसी उत्तेजना मालूम होती है, मानो वह जल गयी है ( एलेन्थस, इलेप्स, सैङ्ग्वि, सल्फ )। अलिजिह्वामें ऐसा तेज दर्द होता है, कि आँखमें पानी भर आता है ( तकलीफसे नींद खुल जाती है=मेन्सिनेला )। ऋतु-स्रावके समय मिचली।

**मलान्त्र और मल।**—बहुत कब्जियत, प्रत्येक बार पाखाना जाने बाद कई बिन्दु काले रङ्गका खून निकला करता है और ऐसी भयङ्कर कूथन होती है, कि मानो आंतें आदि सब बाहर निकल पड़ेंगी। बीच बीचमें दो तो दो चार दिन पाखाना नहीं होता, मल आम मिला ( ग्रैफ, हाइड्रैस्ट )। अर्श,—ऋतुके समय होता है, उसमें बहुत दर्द होता है,—मलान्त्रके दाहिनी ओर मलद्वार तक थैलीकी तरह दिखाई देता है।

**श्वास-यंत्र।**—नाककी सर्दी,—पानीकी तरह बहुत उत्तेजना पैदा करनेवाला श्लेष्माका स्राव हुआ करता है ( आर्स, सिपा, आयोड )। रातमें स्वरभङ्ग,—रह रहकर श्वास-रोधका उपक्रम और खाँसीका प्रकोप, वृद्धि=निर्मल वायु लगनेपर ( आर्स, कार्बो-वेज, नक्स, फास ), गर्दन अकड़ जाया करती है और वक्षोस्थिसे चक्षु कास्थि तक संयोजक पेशी ( Sterno mastoid ) अकड़ जाती है, घटना—सेंकने और रगड़नेपर। आक्षेपिक ( Spasmodic ) खाँसी और क्रुप खाँसी—रातमें बढ़ना ( क्युप्रम, सेनेगा, स्टेनम, जिङ्कम )। खाँसते खाँसते गला रुक जाना चाहता है ( सिङ्कोना ) और हिचकी आया करती है ( टेबाक )। दोनों फेफड़े ऐसे मालूम होते हैं, मानो खूनसे भरे हैं और साँस लेने छोड़नेके समय ऐसा मालूम होता है कि उसमें घुसनेवाली हवा गर्म और मैली है। लगातार सूखी और कलेजा फाड़ डालनेवाली खाँसी। तालुमूल और वायुनलीमें उत्तेजनाकी वजहसे लगातार खुसखुसी खाँसी आया करती है और ऐसा मालूम होता है, कि तालुमूल और वायुनलीमें बहुत ज्यादा कफ सञ्चित हो गया है और जब तक वह न निकल जायगा, तब तक किसी तरह भी आराम न मिलेगा।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—आर्स, सिपा, आर्स-आयोड, मार्क, नैपथैलिन, मिलिलोट, कक्कस।

**तुलनीय।**—रक्त-संचार—मेलिलोटस। सर-दर्द—नेट्रम। नासा-रोग—लैकेसि। खांसी और वक्षमें दर्द—ब्रायो, आर्निका, रैनान, रास।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे १ म दशमिक क्रम।

---

## ट्राइफोलियम रिपेन्स।
### ( TRIFOLIUM REPENS )

**दूसरा नाम।**—ह्वाइट क्लोवर।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—फूलसे विचूर्ण और अरिष्ट दोनों आकारमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—यह मम्पस या कर्णमूल ग्रन्थि प्रदाह रोगका एक उत्कृष्ट प्रतिषेधक है। लाला-ग्रन्थियोंमें विशेषकर जबड़ेके नीचे-वाली दोनों ग्रन्थियोंमें रक्तकी अधिकता मालूम होना, दर्द और कड़ापन तथा सोनेपर दर्दका बढ़ना, मुंहमें रक्तका स्वाद, ऐसा मालूम होना कि हृद्-स्पन्दन बन्द हो जायगा, बैठने तथा हिलानेपर आराम मालूम होना ( जेल्स ) और अकेले रहनेपर बढ़ना इसका एक निर्देशक लक्षण है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—जैबोरैण्डो, पाइलोकार्पस, ट्राइफो-प्रेटे।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति।

---

## ट्राइमिथाइलेमिनम।
### ( TRIMETHYLAMINUM )

**दूसरा नाम।**—प्रोपिलेमिनम, परिस्रुत—हेरि-ब्राइन।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—पानीमें गलाकर क्रम तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—नये वातकी ट्राइमिथाइलेमिन एक उत्कृष्ट औषध है। यह दवा सेवन करनेपर ज्वर और दर्द दो एक दिनमें ही

घट जाते हैं। वातके कारण चेहरेका स्नायुशूल, कलाई तथा एँडीकी सन्धिमें दर्द, अंगुलीका सुन्न हो जाना और कनकनी, लिखना तथा सिलाईका काम न हो सकना, प्रभृति लक्षणोंमें इससे बहुत अधिक लाभ होता है।

**सम्बन्ध।**—**तुलनीय।**—चिनोपोडियम, बलबेरिया।

**शक्ति।**—१०, १५ बूंद दवा, आधासेर पानीके साथ मिलाकर प्रति २ घण्टेके अन्तरसे एक या दो चम्मचकी मात्रामें सेवन करना चाहिये।

---

## ट्रिलियम पेण्डुलम।
## (TRILLIUM PENDULUM)

**दूसरा नाम।**—बर्थ रूट, बेटल स्नेकरूट, पर्पलट्रिलियम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजी जड़से अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—मूत्राधारकी सर्दी, वयःसन्धि कालकी बीमारियाँ, बहुमूत्र, रक्तामाशय, मूर्च्छाके साथ रक्तस्राव, अर्बुदसे रक्तस्राव, प्रसवके पहले और बाद रक्तस्राव, रजमें बहुत ज्यादा खून जाना, जरायुसे रक्तस्राव इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—इससे नाना प्रकारका रक्तस्राव उत्पन्न और आराम हो जाया करता है। नाक, फेफड़ा, मसाना और जरायुसे अकारण ((Passive) और चोट आदिके कारण (Active) रक्तस्राव हुआ करता है। प्रसवके बादके रक्तस्रावमें रोगिनीको क्षण क्षण भर पर बेहोशी आ जाती है और बहुत ज्यादा रक्तस्राव हुआ करता है—हर बार शरीर हिलानेपर बढ़ना, क्षय-कास रोगमें रक्तमय बलगम (sputa), वयःसन्धि कालमें जरायुसे रक्त स्राव,—रोगिनी सुस्त हो पड़ती है, उसका कलेजा धड़का करता है, आँखके आगे अन्धेरा छा जाता है। कानमें भों भों आवाज हुआ करती है और उदरोर्द्ध—प्रदेशमें एकदम खालीपन और सुस्ती मालूम होती है,—इत्यादि कई इसके निर्णायक लक्षण हैं। रक्तस्रावके समय कमरमें बहुत दर्द हुआ करता है, मानो कमर टूट जायगी तथा रोगिनी की कमर अच्छी तरह बाँध देनेपर आराम मालूम होता है—यह भी इसका एक प्रधान सिद्धिप्रद लक्षण है।

**मन**।—विषाद, बोलना नहीं चाहता, उत्कण्ठा, अस्थिरता।

**मस्तक**।—सरमें विशेषकर सवेरे उठनेपर दर्द। ललाटमें दर्द, झुकनेपर आराम मालूम होता है, परन्तु फिर सर उठानेपर बहुत दर्द मालूम हुआ करता है। दोनों चक्षुगोलक बहुत बड़े मालूम होते हैं और वे मानो अगले गह्वरसे बाहर निकल पड़ेंगे, इस तरह दर्द हुआ करता है। सभी चीजें नीली दिखाई देती हैं, धुंधली दृष्टि, नाकसे रक्तस्राव,—बिना किसी कारणके ही, खून चमकीला लाल।

**मुख-विवर**।—दांत उखड़वानेपर दांतकी जड़से बहुत अधिक रक्त-स्राव होता है (हैमा, क्रियो)। सवेरे शय्यासे उठनेपर मुंहका स्वाद बहुत कड़वा मालूम होता है (आर्स, सिङ्को, मार्क-कोर)। ठण्डे पानीके सिवा और कुछ भी अच्छा नहीं लगता। (ऐकोन)। पाकस्थलीमें जलन आरम्भ होकर अन्ननलीके भीतरतक चली जाती है। रक्तस्रावमें उदरोर्द्ध-प्रदेश खाली और उसमें सुस्ती मालूम होती है।

**मलांत और मल**।—आमरक्त-रोग,—मलका अधिकांश भाग रक्त-मय, अर्थात मलद्वारसे केवल खून निकलता है और यन्त्रणा (एक मात्रा ३ रा शततमिक क्रम यथेष्ट है)।

**स्त्री-जननेन्द्रिय**।—ऋतु प्रत्येक दो सप्ताहका अन्तर देकर होता है, स्राव बहुत ज्यादा और एक सप्ताह या उससे भी कुछ अधिक देरतक स्थायी रहता है (कैल्के-फास)। अधिक परिश्रम करने या बहुत दूरतक घुड़सवारीमें भ्रमण करनेपर इसी तरहका आर्त्तव-स्राव हुआ करता है। प्रसवके बादका रक्तस्राव (बेल, कैमो, फेरम, इपिका, प्लेट, सेबाइ, थ्लैस्पि)। रोगिनी क्षण-क्षण भरपर बेहोश हो जाती है (सेबाइ), बहुत ज्यादा खून वेगसे (इपिका, सेक कैन) निकला करता है, जरा हिलते ही स्राव आरम्भ हो जाता है। जरायुके अपने स्थानसे हटनेकी वजहसे, जिन्हें रजःस्राव होना बन्द हो गया हो उन्हें बहुत अधिक रजःस्राव (केलि-ब्रोम, सेबाइ, आस्टिलेगो), प्रत्येक दो सप्ताहका अन्तर देकर हुआ करता है। रजोनिवृत्तिके समय बहुत ज्यादा, दहीकी तरह या खून मिला प्रदरका स्राव हुआ (बोरेक्स, काक्यु,

इपिका, सिपि ) और इसी वजहसे रोगिनी सफेद और रक्तशून्य हो जाती है ( कैल्के, फेरम, हेलोन, फास )। अकारण ही चोट अथवा गिर जाने आदिके कारण गर्भपातकी आशङ्का पैदा करनेवाले रक्तस्रावमें रोगिनीका नितम्ब और दोनों उरु ऐसा मालूम होता है, कि टूट जायगा। ( हाइड्रैस्ट, सेके, जैन्थक्स ) और मानो वस्तिके नीचेवाली हड्डियाँ सब टूट गयी हैं ( काक्यु, ) रोगवाली जगह कसकर बाँध देनेपर आराम मालूम होता है। वय.सन्धिकालमें जरायुसे रक्तस्राव,—प्रत्येक पक्षके अन्तमें स्राव होता है, रोगिनी सफेद हो जाती है, दृष्टि अस्पष्ट, कलेजा धड़कना, कान बन्द हो जाना और भों भों शब्द आदि हुआ करता है ( फेरम ), उदरोर्द्ध-प्रदेशमें खालीपन और सुस्ती मालूम होती है और क्षण-क्षण भर पर रोगिनीको बेहोशी आ जाती है।

**श्वासयंत्र** ।—क्षय कासकी सूचनावस्थामें खून मिला बलगम निकलता है ( फेरम-फास, मिलिफोल, इपिक )। पूर्णावस्थामें भी इसका व्यवहार होता है—जब लगातार खाँसी हुआ करती है और बहुत ज्यादा पीवकी तरह बलगम निकला करता है। गलेमें ऐसा मालूम होना मानो कोई खानेकी चीज़का टुकड़ा अटक गया है और इसी वजहसे लगातार खांसी आना।

**वृद्धि** ।—सीधे बैठनेपर, शरीर हिलानेपर।

**उपशम** ।—झुकने और स्थिर रहनेपर।

**सम्बन्ध** ।—**अनुपूरक**—( रक्तस्रावके सम्बन्धमें ) कैल्केरिया फास्फोरिका।

**सदृश** ।—इस्कुल-हिप, कैल्के, चायना, हैमा, इपिक, क्रियो, मिलिफोल, सैबाइ, सेङ्गिन्यु, सिकेलि, थ्लैस्पि, आस्टिलेगो।

**तुलनीय** ।—उत्कण्ठा, बेचैनी—ऐकोन। रक्तस्राव—हैमा, चायना, सिकेलि, सैंगु। चमकीला लाल खून—इपिक, साइलि। बहुत ज्यादा आर्त्तव-स्राव—कैल्के-फास, सैबाइना। गाढ़ा थक्का थक्का—थ्लैस्प।

**शक्ति** ।—मूल अर्कसे ६ ठा शततमिक क्रम।

## ट्रायस्टियम ।

(TRIOSTEUM PERFOLIATUM)

**दूसरा नाम ।**—फीवर वाट ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—ताज़ी जड़से अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—दमा, पीठमें दर्द, सर दर्द, बहुव्यापक सर्दी, स्तनके नीचे दर्द, सन्धिका कड़ापन, सान्निपातिक ज्वर, आमवात इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास ।**—सर दर्द, अधकपारी रोगमें उठकर खड़े होनेपर बहुत मिचली पैदा हो जाती है और पित्तमय पदार्थ वमन हुआ करता है (कैल्के, आइरिस), दर्द सरके पिछले भागमें और माथेमें दाहिनी ओर अधिक होता है। उदरामय, मल पानीकी तरह और फेनभरा, पाखाना जानेके समय पेटमें भयानक दर्द, मिचली और वमन हुआ करता है और पाखाना हो जानेपर निचला अंग सुन्न हो जाता है। मलद्वारमें सुरसुरी होकर उसमेंसे अनजानमें श्लेष्मा या आम निकलती है (ऐगार, कोलचि, ग्रेफ, ऐ-नाई)। सर्दी, सारे शरीरमें, विशेषकर माथेमें और निम्नाङ्गमें दर्द और उत्ताप अनुभव होता है। पाचन क्रियामें विकारके कारण आमवात ।

**सम्बन्ध, सदृश ।**—ऐ-नाई, एपिस, आइरिस-वर्सि, लेचनेन्थिस, इयु-पेट पार्फोल ।

**तुलनीय ।**—पाकाशयिक ज्वर—ड्रेप्ट । आमवात—ब्रायो, रास । निद्रालु पर नींद नहीं आती—बेल ।

**शक्ति ।**—मूल अर्कसे ३ रा दशमिक क्रम ।

## ट्रिटिकम रीपेन्स।
## ( TRITICUM REPENS )

**दूसरा नाम।**—काउच-ग्रास, क्विच।

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—इस दवाकी क्रिया खासकर मूत्र-यन्त्रपर दिखाई देती है। बार बार पेशाब लगना, पेशाबके समय कष्ट, मूत्र-कृच्छ्रता, पेशाबका वेग रोकनेकी शक्तिका न रहना, मूत्राशय प्रदाह, प्रभृति उपसर्गों में ५-१० बूंदकी मात्रामें पानीके साथ बार बार सेवन करनेपर रोगकी तकलीफ तुरन्त घट जाती है और रोग जड़से आराम हो जाता है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—ट्रेडिस्कैण्टिया, चिमाफिला, सेनिसियो, टूटू, इयुवा-उर्सी।

**शक्ति।**—मूल अर्क ५ से १० बूँद मात्रामें। थोड़ी थोड़ी देरके अन्तर से प्रयोग करना चाहिये।

---

## ट्रेडिस्कैण्टिया।
## ( TRADESCANTIA )

**दूसरा नाम।**—ट्रेडिस्कैण्टिया-डियुरोटिका।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे पत्तेसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—कान और नाकसे रक्तस्राव। पेशाब करनेके समय दर्द, सूजाक, अण्डकोष प्रदाह प्रभृति इसके निर्देशक लक्षण हैं।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—ट्रिटिकम, पोलिङ्किम-कुनी।

**शक्ति।**—निम्न शक्ति।

---

## ट्राम्बिडियम ।

## ( TROMBIDIUM MUSCÆ DOMESTICAE )

**दूसरा नाम और प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—गृह-मक्षिकाके अङ्गमें उत्पन्न एक तरहके कीड़ेसे अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—मलान्त्रका अपने स्थानसे हटना; अतिसार, रक्तामाशय, वंक्षण-सन्धिमें दर्द, यकृतमें दर्द, नाककी सर्दी, दन्त-शूल इत्यादि रोगोंमें लाभदायक है।

**उपयोगिता और आभास ।**—रक्तातिसारमें मल बहुत पतला, भूरे रङ्गका, खून-भरा तथा यदि बहुत अधिक कूथन भी हो, खासकर यदि खाने-पीने बाद ही बढ़ जाये, तो ट्राम्बिडियम एक बहुत ही लाभदायक दवा मानी जाती है। एक विशेष लक्षण इसका यह है कि खाने-पीने बाद ही रोग बढ़ जाता है। यह लक्षण शरीरके चाहे जिस अंशमें उत्पन्न हो। यकृतमें बहुत अधिक रक्त-सञ्चय और सवेरे शय्यासे उठनेपर प्रबल वेगके साथ पतले दस्त आना। पाखाना होनेके समय उदरके बायें पार्श्वमें नीचेकी ओर शूल बेधनेकी तरह तेज दर्द। माथा और मूर्छामें खुजली, खड़े होते ही मूर्च्छा, बेचैनी और स्थिर रहनेपर सुस्ती इत्यादि कई इसके प्रधान निर्णायक लक्षण हैं।

### लक्षणावली ।

**मन ।**—दिनमें बहुत बकवाद करता है, कभी कभी चुप हो जाता है, किसीसे बात नहीं करता।

**मस्तक ।**—शय्यासे उठनेकी जितनी ही बार चेष्टा करता है, उतनी ही बार सरमें चक्कर आ जाता है ( आर्निका, ब्रायोनिया, पल्स, ब्राई )। मूर्च्छा आ जाना चाहती है ( ब्राई, सिपि ) और रोगीको तुरन्त बैठ जाना पड़ता है। माथा बहुत छोटा मालूम होता है ( कैम्फो, जेल्स, मिडोरिन, पल्स )।

**पाकाशय और अन्त्राशय ।**—खाने बाद अजीर्ण पदार्थका ( कैल्के, कास्टि, ग्रैफ, फास ) स्वादकी डकार। उदरके ऊपरवाले प्रदेशमें मरोड़ खाने

की तरह दर्द, वृद्धि=रातमें भोजनके बाद (कोलोसिन्थ, साइलि)। अन्नाशयमें मानो आंतें आदि मरोड़ खा रही हैं, इस तरहका दर्द, खाने पीने बाद बढ़ जाता है (कोलोसिन्थ, नैट-कार्ब)। भयानक अन्त्रशूल,—रोगी तकलीफसे चिल्लाया करता है (बेल, कैमो)। उदरमें स्पर्श एकदम सहन नहीं होता,—छूते ही मानो रोगीकी जान निकल जाती है (एपिस बेल, ब्राइ, नक्स, इपिकं, कोना, डायस्को)। शय्यासे उठते ही पेटमें मरोड़ हुआ करता है और रोगीको बाध्य होकर पाखाना जाना पड़ता है। मल भूरा और पतला। पाखाना होनेके बादसे सवेरे भोजनके पहलेतक आराम मालूम होता है, पर ज्यों ही कुछ खाता है त्यों ही और भी तेजीसे पेटमें दर्द होने लगता है और रोगीको फिर पाखाने जाना पड़ता है। इतनी कूथन होती है कि काँच निकल आती है और इसके बाद ही मलद्वारमें जलन हुआ करती है, दिनके दस बजनेके समय एकाएक पेट, खासकर उदरके बायें पार्श्वमें दर्द होकर पाखाना लग आता है, यकृतमें अधिक रक्तसञ्चय होता है, पेटमें इस तरहकी स्पर्श कातरता अनुभव होती है, मानो जखम हो गया है और सवेरे शय्यासे उठते ही पतला पाखाना हुआ करता है।

**मलांत और मल।**—रक्तातिसार,—मल बहुत पतला, मल आम मिला और खूनसे भरा, किसी किसी स्थानपर या लगातार मलद्वारसे मलके कण सब निकला करते हैं, वृद्धि=सवेरे (पोडो, रियुमेक्स, सलफर, नैट-सल्फ), और खाने पीने बाद (आर्जेण्ट-नाई, आर्स, क्रोटोन, लाई, पोडो, सल्फ)। पाखाना होनेके पहले उदरके बाये पार्श्वमें भयानक दर्द मालूम होता है और पसीना निकला करता है (अन्त्रशूल=कोलोसिन्थ, डायस्को,—पसीना निकलना=ऐकोन, बेन, डालका, मार्क),—यह नीचेकी ओर चला आता है, पाखाना हो जाने बाद भी दर्द बन्द नहीं हो जाता, पाखाना होनेके समय भी उदरमें दर्द हुआ करता है, कूथन मालूम होती है, पीठमें जाड़ा मालूम होता है और बहुत वेग पैदा हो जाता है, पाखाना होने बाद प्रबल कूथन होनेकी वजहसे मलान्त्र बाहर निकल आती है, मलद्वारमें जलन हुआ करती है और रोगी बहुत सुस्त हो पड़ता है।

**सार्वाङ्गिक।**—हृद् प्रदेशमें, बायें कन्धेमें, बाहुमें और जानु सन्धिमें वातका दर्द। बहुत सुस्ती और बेचैनी, किसी तरह भी स्थिर नहीं रह सकता। जीभपर मेमकी मोटी तह्ही चढ़ी रहती है (ब्राइ)। अपनी जगहसे

उठकर चलना आरम्भ करते ही बायें उरु गिरहमें दर्द मालूम होता है और इसी वजहसे रोगी लङ्गडाया करता है। जरा चलते ही दर्द अच्छा हो जाता है। (रास)

**वृद्धि** ।—नाक छिडकनेपर, निगलनेके समय, शय्यासे उठनेपर, निर्मल वायु लगनेपर और खाने या पीने बाद ही।

**सम्बन्ध** ।—**सदृश**—ऐकोन, आर्निका, आर्जेण्ट-नाई, आर्स, बेल, ब्राई, केल्के, क्रोटोन, डालका, लाई, नैट-सल्फ, पोडो, रियुमेक्स, सलफर।

**दोषघ्न** ।—ष्टेफिसेग्रिया (दाँतमें दर्द) मार्क (अतिसार)।

**तुलनीय** ।—वातमें—लिडम। अतिसारमें—सल्फ। मलद्वारमें सुई गडनेकी तरह दर्द—इग्ने, नाइट्रिक-ऐसिड। इसके साथ ही मलान्त्रका अपने स्थानसे हटना—पोडो।

**शक्ति** ।—६ ठा दशमिकसे २०० शततमिक क्रम। साधारणतः १२ और ३० शततमिक क्रम व्यवहृत होता है।

---

## ट्रापियोलम।

## (TROPÆOLUM)

**दूसरा नाम** ।—इण्डियन-क्रेस।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास** ।—पेशाबमें अधिक दुर्गन्ध इसका निर्दशक लक्षण है।

---

## टियुबर्क्युलिनम।

## (TUBERCULINUM)

**दूसरा नाम** ।—टियुबर्क्युलिन आव काच।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—मनुष्यके टियुबर्कुल बेसिलाईसे क्रम तैयार होता है। (नोसोड्समें "वेसिलिनम" देखिये)।

---

## टर्नेरा एफ्रोडिसियाका।
(TURNERA APHRODESIACA)

डेमियेना (*Damiana*) देखिये।

---

## टुसिलेगो-फार्फोरा।
(TUSSILAGO FURFORA)

**दूसरा नाम।**—कामन फाल्स फुट।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—खाँसी और गण्डमाला रोगकी एक बढ़िया दवा है। क्षय रोगमें अन्यान्य औषधोंके साथ नियमित भावसे इस दवाका मूल अर्क कई बूंद सेवन करनेपर फायदा दिखाई देता है। गनोरियामें भी इसका प्रयोग होता है।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति।

---

## टुसिलेगो फ्रैग्रेन्स।
(TUSSILAGO FRAGRANS)

**दूसरा नाम।**—इटालियन टुसिलेगो।

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—समूचे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—पाकाशयका शूल, स्थूलता और रक्त प्रधान धातु लक्षणमें उपयोगी है।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति।

---

## टुसिलेगो पेटासाइटिस ।

## ( TUSSILAGO PETASITES )

**दूसरा नाम ।**—बिटर बार ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—इसके ताजे गाछसे मूल अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है — प्रमेह, सर दर्द, कटिवात, रातमें पसीना, चर्ममें जखम, अलिजिह्वामें जलन ।

**उपयोगिता और आभास ।**—नये और पुराने प्रमेह रोगमें इसका व्यवहार प्रसिद्ध है । नयी अवस्थामें लिङ्गमुण्डके भीतरवाले नौकाकी आकृतिके छेदमें तेज डंक मारनेकी तरह दर्द, खासकर उनके जो गुरुपाक चीजें खाते हैं और स्वास्थ्यका नियम उल्लङ्घन किया करते हैं । स्राव पीला, सफेद रंगका और गाढ़ा, मूत्रमार्गमें कीड़ा रेङ्गनेकी तरह सुरसुरी, शुक्ररज्जुमें चिलक मारनेकी तरह दर्द और दाहिने अण्डकोषका ऊपरकी ओर खिंचना, भयंकर यन्त्रणा-दायक-प्रदाह, शिश्न फूला और दर्द भरा, पेशाब करनेके समय दर्दसे मानो प्राण निकल जाते हैं और खून निकला करता है । रोगीको ज्वर-भाव होता है और वह छटपटाया करता है—इस तरहका सूजाक भी इससे दबता और आराम हो जाया है । प्रमेहका स्राव रुकनेकी वजहसे आखोंका प्रदाह और अण्डकोषका फूलना भी इसके विषयके अन्तर्गत है ( पल्स, सल्फ, ऐ-नाई ) । भयंकर यन्त्रणा जनक कटिवात भी इससे अच्छा हो जाया करता है ( ऐण्टि टार्ट, ऐक्टि-रेस, रास ) ।

**सम्बन्ध ।—सदृश ।**—ऐक्टिया, ऐण्टि-टार्ट, आर्जेण्ट-नाई, कैनाब-सेट, केन्थ, पल्स, थूजा ।

**तुलनीय ।**—कटिवात—ऐण्टि-टार्ट, सिमिसि । प्रमेह—थूजा ।

**शक्ति ।**—मूल अर्क और प्रथम दशमिक क्रम ।

## अल्मस फ्लुवा ।
## ( ULMUS FLUVA )

**परिचय** ।—रेड एम, मूज-एम ।

**प्रस्तुत प्रक्रिया** ।—ताजी छालसे अरिष्ट या सूखी छालसे काढ़ा या विचूर्ण तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—कलिग्रत, अर्श, बहरापन, पैरका सुन्न होना, चींटी चलती है, ऐसी सुरसुरी, हाथ पैरका वात और इन सब स्थानों की पेशियोंमें स्नायुशूलके लक्षणमें लाभदायक है ।

**शक्ति** ।—मूल अर्क १० से २० बूंद मात्रामें और काढ़ा ।

---

## यूपस टियुटे ।
## ( UPAS TIEUTE )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—छाल और मूलसे अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग** ।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— अम्लापन, आँखोंका प्रदाह, आक्षेप, सर्दी, सर-दर्द, कलेजा कांपना, यकृतकी बीमारी, नखकी बीमारी, पलकोंका पक्षाघात, स्टम्रणी, बहुत ज्यादा इन्द्रिय सेवन, मेरुदण्डमें दर्द, धनुष्टङ्कार ।

**उपयोगिता और आभास** ।—धनुष्टङ्कार आदि आक्षेप और एका-एक श्वास-रोध रोगमें यह बहुत ही लाभदायक है । रोगी बहुत चिड़चिड़ा हो जाता है, उसके मस्तिष्कमें धीमा धीमा दर्द मालूम होता है, और दाहिने फेफड़ेके भीतरसे छुरी मारनेकी तरह दर्द यकृतकी ओर बढ़ता है । हाथ और पैर सुन्न मालूम हुआ करते हैं ।

### लक्षणावली ।

**मन** ।—किसी तरहका भी मानसिक परिश्रम करनेकी इच्छा न होना । विषादोन्माद ग्रस्त । आखोंमें आँसू भर आया करता है और रोगी जबर्दस्ती

उसे रोकता है। अपने बन्धु-बान्धवोंके प्रति अनादर प्रकट करता है ( फेरम—अपने बन्धु बान्धवोंसे मिलना नहीं चाहता = क्लिमेट, कैली-फास, सिपि, स्टैनम, थूजा ), जो पास आता है, उसीके प्रति उदासीनता प्रकट करता है। किसी विषयमें मनोयोग देनेमें उसे बहुत तकलीफ होती है। स्वभाव बहुत चिड़चिड़ा।

**मस्तक**।—सरमें चक्कर आना,—गिर जाना चाहता है ( ग्लोन, जेलस, टेरिब ), सरमें चक्कर आकर दबावकी तरह सर-दर्द पैदा हो जाता है और *रोगीको बहुत सर्दी मालूम होने लगती है। नींद खुलनेपर समूचे माथेमें* टपककी तरह दर्द होता है ( आरम, पोडो, ऐसेरम ), निर्मल वायुके सेवनसे आराम मालूम होता है। माथेके दाहिने पार्श्वके गभीरतम प्रदेशमें बेधनेकी तरह तेज दर्द। दोनों कनपटी, खासकर बायीं कनपटीमें दबाव और खींचनकी तरह दर्द होता है और रोगवाली जगह गर्म- मालूम होती है। माथेमें गरमी और चेहरा लाल हो जाता है। मस्तिष्कके गभीरतम प्रदेशमें ( वेसिलिनस ) और ब्रह्मतालुके मध्यमें बेधनेकी तरह तेज दर्द।

**आँख**।—दोनों आँखें गड्ढेमें धँसी और नीले छेदसे घिरी। आँखमें ऐसा अनुभव होना कि मानो कुछ गिर गया है ( ऐ-फ्लू, कैल्के-सल्फ, इयुफ्रे, नेट-म्यूर, सल्फ )। दाहिनी पलकमें भीतरकी ओर छोटे छोटे दाने निकलते हैं ( मार्क, टैल्यू )। दृष्टि-शक्ति क्षीण मालूम होती है—जैसा बहुत अधिक इन्द्रिय अत्याचारके बाद होता है ( ऐ-फास, कैली-कार्ब, वेस )। रोज सवेरे दृष्टि क्षीण हो जाती है और आँखसे आँसू गिरने लगता है। पलकें सब इतनी भारी मालूम होती हैं, कि वे आपसे आप बन्द हो जाती हैं,—मानो बहुत नींद आती है ( कोलोफिल, कास्टि, जेल्स, ग्रैफ, सिपि, लेक-कैन। ) आँखोंके प्रदाहमें आँख तथा आँखके गड्ढेमें दर्द मालूम होना ( फास, मार्क-सोल )। पलकसे खून गिरा करता है ( हिपर, नेट म्यूर, नक्स, सल्फ )। पलकके किनारे और पलकोंमें भयानक खुजली और उत्तेजना अनुभव होना ( अर्जेण्ट-नाई, हिपर, मिडोरिन, मार्क-कोर, सोरिन )। दृष्टि अस्पष्ट, पढ़नेके समय अक्षर सब आपसमें मिल जाते हैं, ( कोना, फेरम, ग्रैफ, लाई, मार्क्युरियस-पेरेन, साइलि ), आँखके सामने अँधेरा दिखाई देता है ( टैल्यू, वैम्फो, मार्क, सल्फ )। घरके बाहर रहनेपर अस्पष्ट दृष्टि और मालूम होता है, मानो आकाशमें

अनगिनती साफ और चमकीले बुलबुले उड़ रहे हैं। झुकने बाद सीधे होकर खड़े होने पर दृष्टिके सामने अँधेरा छा जाता है। (बेल, कालि, फास),—मानो उसका सब खून माथेमें जाकर इकट्ठा हो रहा है।

**नाक** |—सन्ध्याके आरम्भके पहले और सन्ध्याके समय नाकसे पानीकी तरह श्लेष्माका स्राव होता है (सिपा, रियुमेक्स, जिङ्क)। रातमें पहले दाहिनी, फिर बायीं नाकका छेद रुक जाता है और इसी तरह पर्यायक्रमसे हुआ करता है और इसी कारणसे नींदमें बाधा पड़ती है। (बोर, ब्रोम, लैक-कैन)। बायां रन्ध्र रुक जाया करता है और उससे हरे रंगका श्लेष्मा निकला करता है। नाकमें सड़े कूड़ेकी गन्ध मिलती है (मुर्गी या कबूतर आदिके मलकी गन्ध=ऐनाका, सड़ी गन्ध=पेरिस, फास, सिपि)।

**मुखमण्डल** |—पीली मूर्त्ति (केल्के, चेलिडो, कैमो, चायना, लाई, मार्क, सिपि) बाया गाल लाल और गर्म, दाहिना गाल मलिन और ठण्डा (ऐकोन, कैमो, इपिक, लैके, मस्कस, नक्स-वोम)। ओठके ऊपर दाने सब निकलते हैं। जीभ सूखी उसमें जलन (ऐ-आर्सेल, हायो)। इतने मोटे लेपसे ढकी रहती है, कि उस लेपको छीलकर निकालना पड़ता है (मोटे सफेद लेपसे ढकी=ऐण्टि क्रूड, ब्राई, मार्क, नक्स-वोम,—छीलकर भी नहीं निकाला जाता=चिनिन-सल्फ)। बोलनेके लिये मुंह नहीं फाड़ सकता (लैके कास्टि, मार्क-कोर, फास)। लार अधिक बहना,—लार खट्टी मालूम होती है।

**गलेके भीतर** |—कण्ठमें खाल उधड़ जानेकी तरह जलन और त्वचा क्षय हो जानेकी तरह अनुभव होना। खाँसनेपर कण्ठमें बहुत जलन और ऐसा मालूम होता है, मानो फट जायगा। वायुनलीभुजके भीतरका श्लेष्मा बड़े कष्टसे निकलता है (ऐण्टि-टार्ट, आर्स, इपिक)। कण्ठमें मानो नोकीली सलाई गड़ी हुई है, जो गड़ रही है। इसी वजहसे निगलनेमें कष्ट (ऐ-नाई, अर्जेण्ट नाई, डलिकस, हिपर), मानो अन्ननलीमें कुछ अड़ा हुआ है इसी वजहसे उसमें अन्नका ग्रास प्रवेश नहीं कर पाता। (ऐनाक, बेल, कार्बोन सल्फ, लाई)। जलीय या तरल पदार्थ निगलना बहुत कष्टकर मालूम होता है (चिनिन-आर्स, क्रास्म, इग्ने, आयोड, लैके, मार्क)। कण्ठनालीके बायें पार्श्वमें दबानेपर श्वास रुकना चाहता है।

**पाकाशय और अन्त्राशय।**—भूख बिलकुल नहीं लगती। सब तरहके पदार्थ, खासकर माँस और अण्डे से अत्यन्त अरुचि, ( फेरम, कौलचि, नक्स, पेट्रोल, साइलि, सल्फ ) और यह माँस और अण्डेकी बात याद आते ही मिचली पैदा हो जाती है ( कौलचि )। भूख अच्छी रहती है। परन्तु प्रथम ग्रास खाते ही तृप्ति हो जाती है, फिर खानेकी इच्छा नहीं रहती ( कार्बोन-सल्फ )। प्यास लगनेपर उसी समय पानी पिये बिना रह नहीं सकता। भोजन करने बाद दिन भर जो कुछ खाया है उसीकी डकार आया करती है ( कैल्के, कास्टि, ग्रेफ, फास, सल्फ )। यकृत-प्रदेशमें दबावकी तरह दर्द। यकृत और दाहिने मसानेमें सुई गड़नेकी तरह दर्द ( बार्ब, लाइ, चेलिडो, केलो-कार्ब। )

**पुं-जननेन्द्रिय।**—रमणके समय कष्ट और बहुत बेचैनी मालूम होती है, रमणके बाद कई मिनिटोंतक बहुत अवसन्नता मालूम होती है। ( सीड्रन )।

**श्वासयन्त्र।**—स्वरभङ्ग और स्वरलोप—सूखी खाँसी—खाँसनेके समय स्वर और वायुनलीमें ऐसा अनुभव होता है, मानो जखम हो गया है ( मिडोरिन, नक्स-मस, फास, सल्फ, केली-आयोड, कास्टि ), बलगम श्लेष्मामय। सवेरे श्वास-प्रश्वास तेज। गहरी साँस लेने छोड़नेकी शक्तिका न रहना। कमरमें ऐसा अनुभव होना, मानो एक लोहेका बन्धन बँधा हुआ है, इसी तरह की अनुभूतिके कारण लम्बी साँस न ले सकना। वक्षमें कसावटका भाव ( कैक्टस )। दाहिने फेफड़ेको भेदकर यकृतकी ओर छुरी मारनेकी तरह दर्द ( लैक-कैन ) चलता है और इसीकी वजहसे साँस रुक जाती है। बायें स्तन-वृन्तके पीछे इस तरहका दर्द मानो सुई गड़ रही है। शय्यामें सोनेपर भयानक रूपसे कलेजा धड़कना और मूर्द्धादेशसे आरम्भकर समूची देहमें टपक अनुभव होना।

**सार्वाङ्गिक।**—बहुत ज्यादा इन्द्रिय परिचालनकी भाँति कमर में दर्द। हाथ पैर सुन्न। नाखून निकलकर उस अंशमें प्रदाह पैदा हो जाता है। नखकी जड़ सब लाल हो जाती है और खुजलाया करती है। गर्दनके पिछले भागकी और प्रत्यङ्गोंकी पेशियाँ सब बार बार सिकुड़ा और फैला करती हैं, जरा भी उत्तेजना पैदा होनेपर इसी तरहका आक्षेप फिरसे पैदा हो जाता है, एकाएक सारा शरीर हिल उठता है, पीछेकी ओर झुक जाता है और

मलद्वारकी प्रसारक पेशीमें सुई गड़नेकी तरह दर्द अनुभव हुआ करता है। प्रकोपके बाद रोगी सुस्त हो पड़ता है, सर्दी सहन नहीं होती। झुकनेपर गुल्फकी वृहत कण्डराके भीतर एकाएक छिदनेकी तरह दर्द मालूम होता है, विटप देशमें कई दिनोंतक लगातार खुजली पैदा हो जाया करती है। दाहिने पैरके अंगूठेकी सन्धिमें तेज़ दर्द (ऐक्टिया, बेंज़िनो, सैवाइना)।

वृद्धि।—सन्ध्याके आरम्भके पहले और समय, दबानेपर, सवेरे और शरीर हिलानेपर या चलनेपर।

उपशम।—निर्मल वायु लगनेपर।

सम्बन्ध।—सदृश।—ऐ नाई, ऐ-आक्ज़ाल, ऐगिट-टार्ट, आर्जेण्ट-नाई, ऐसेरम, आरम, बेन, ब्राई, कैम्फो, कोलोफिल, कास्टि, काफि, इयुफ्रे, फेरम, ग्लेन्स, ग्लोन, हिपर, इपिका, मार्क-कोर, नेट्र-म्यूर, नक्स-वोम, पेरिस, फास, पोडो, सोरिन, सिपि, थूजा।

तुलनीय।—आविर्विक लक्षण—नक्स, इग्ने। क्षुद्र-सन्धियोंका वात—मर्क। चेतनाकी अधिकता, खट्टी डकार—नक्स। नाकमें बदबू—ऐनाकार्ड। गलेमें काठकी सलाइयाँ गड़नेकी तरह दर्द—हिपर, नाइट्रिक ऐसिड।

शक्ति।—३ री दशमिकसे ६ ठा शततमिक क्रम। ३० शततमिक क्रम तक व्यवहृत हुआ करता है।

---

## युरेनियम नाइट्रिकम।

### (URANIUM NITRICUM)

**दूसरा नाम**।—नाइट्रेट आफ युरेनियम।

**प्रस्तुत प्रक्रिया**।—अर्क और विचूर्ण।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग**।—अण्डलाल मिला पेशाब, मलद्वारमें खुजली; बहुमूत्र, आँतोंमें ज़खम, अनजानमें पेशाब, पाकाशयका ज़खम, ध्वजभंग, आँखोंका प्रदाह, पेशाबमें फास्फेट रहना, वीर्य क्षय, अनिद्रा; मधे, पेशाबमें मछलीकी गन्ध, पेशाबका वेग धारण करनेकी शक्तिका न रहना प्रभृति रोगोंमें लाभदायक है।

**उपयोगिता और आभास।**—पाकस्थलीके जखममें पाकाशयमें भयानक जलन, खून मिला श्लेष्मा निकलना और काफीके चूरकी तरह पदार्थ वमन, काले रङ्गका वमन और पाकाशयके निर्गम द्वारमें यदि स्पर्श सहन न होनेका लक्षण मौजूद रहे तो युरेनियम नाइट्रिकम उसकी एक उत्कृष्ट दवा समझी जाती है। मधुमेह या पेशाबमें चीनीकी बीमारोमें इससे बहुत फायदा दिखाई देता है, तेज़ प्यास, दुबलापन, पेशाब अधिक होना, पेशाब रोकनेकी शक्तिका न रहना और बहुत सुस्ती इसका प्रधान निर्णायक लक्षण है।

## लक्षणावली।

**मन और मस्तक।**—चिड़चिड़ा स्वभाव, रोगी दिन भर अपनेको बीमार ही समझता है। पीवकी तरह कषाय श्लेष्माका स्राव होनेकी वजहसे नाकके छेदमें जखम हो जाना। आँखकी निचली पलक शोथ हो जानेकी तरह फूली दिखाई देती है (एपिस)। पलक फूली और चिपक जाया करती है (ग्रेफ, हिपर)।

**पाकस्थली।**—बदबूदार और विषाद युक्त डकार। अजीर्ण रोगमें भोजनके बाद आध्मान वायु निकलना। अम्ल-रोग और पाकस्थलीके बायें किनारेसे बायें स्तनके शिखर देशतक फैल जानेवाला दर्द। पाकाशय और पाकाशयके निर्गम द्वारकी पेशीमें जखम (काल्डियुरेंगो, केली बाई, आर्जेण्ट-नाई, नक्स-वोम, फास),—निर्गम द्वारके ऊपर बेहद दर्द और स्पर्शका सहन न होना, पाकाशयमें भयानक जलन हुआ करती है, उसमें आध्मान वायु उत्पन्न होता है, खून मिला श्लेष्मा और काफीके चूरकी तलीकी तरह पदार्थका वमन हुआ करता है और उसके साथ किसी जगह अलकतरेकी तरह मल भी निकला करता है (हाइड्रेस्ट, काल्डियुरेंगो, सिफिलिन)।

**पेशाब।**—बहुत ज्यादा और बार बार पेशाब हुआ करता है (ऐ-लैक्टिक, ऐ-फास, आर्स),—विशेषकर रातमें (ऐ-फास, म्यूरेक्स, टिन-रात—स्किला, सिजिजियम), बहुत अधिक प्यास (ऐ-ऐसेट, ऐ-लैके, क्युरारी, टेरिब)। रोगी दिनोंदिन दुबला होता जाता है और बहुत अधिक वायु होनेके कारण पेट फूल उठता है, पेशाबके समय मूत्रमार्गमें जलन हुआ करती है, रोगी पेशाबका वेग रोक नहीं सकता (लैक-डिफनो, ऐ-लैक्टिक, ओपि,

सिजिजियम)। पेशाब बहुत ज्यादा, यन्त्रणाजनक (तकलीफ देनेवाला) और कुछ दूधकी तरह सफेद, कभी पेशाब कुछ हरा और उसमें मांसकी गन्ध आती है।

**सम्बन्ध।—सदृश—** आर्जेण्ट-नाई, हाइड्रैस्ट, काष्ठियुरेग, ऐ-फास, ऐ-लैक्टिक, कुरारी, स्किला, ओपि, लैक-डिफ्लो, सिजिजियम, यूरेन्न।

**तुलनीय।**—पाकाशय और आँतोंके लक्षणमें—केली बाई। बहु-मूत्र—ऐ-फास, सिजिजि, लैक-डिफ्लो। भोजन करने बाद ही सुस्ती आ जाना—आर्स, चायना, लाइको।

**शक्ति।**—२ री और ३ री शक्तिका विचूर्ण।

---

## यूरिया।

### (UREA)

**परिचय।**—स्तन्यपायी प्राणीके पेशाबका श्रेष्ठ कठिन अंश।

**उपयोगिता और आभास।**—मसाना (Kidney) के दोषकी वजहसे पेशाबके साथ उपयुक्त परिमाणमें यूरिया न निकलकर यदि पेशाबका आपेक्षिक गुरुत्व घट जाये, बहुत ज्यादा अण्डलाल निकलता हो और शोथ का लक्षण दिखाई दे तो यूरियाकी निम्न-शक्तिसे आशातीत सफलता प्राप्त होती है। यदि ऊपर लिखे कारणसे पेशाबके साथ उपयुक्त यूरिया न निकल कर वात, गठिया वात इत्यादि लक्षण दिखाई दे या त्वचापर पसीनेके साथ यूरिया निकल कर अकौता पैदा हो जाये तो यूरिया विशेष लाभ करता है। इसके अलावा गुटिका दोष, बहुमूत्र, यकृतकी शीर्णता प्रभृतिमें भी इसका प्रयोग होता है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—यूरिक-एसिड, थार्निका, टियुबर्क्युलिनम, थाइरायड।

**शक्ति।**—मूल विचूर्ण और निम्न शक्तिका बार बार प्रयोग करना उचित है।

---

**उपयोगिता और आभास।**—पाकस्थलीके जखममें पाकाशयमें भयानक जलन ; खून मिला श्लेष्मा निकलना और काफीके चूरकी तरह पदार्थ वमन, काले रङ्गका वमन और पाकाशयके निर्गम द्वारमें यदि स्पर्श सहन न होनेका लक्षण मौजूद रहे तो युरेनियम नाइट्रिकम उसकी एक उत्कृष्ट दवा समझी जाती है। मधुमेह या पेशाबमें चीनीकी बीमारीमें इससे बहुत फायदा दिखाई देता है, तेज़ प्यास, दुबलापन, पेशाब अधिक होना, पेशाब रोकनेकी शक्तिका न रहना और बहुत सुस्ती इसका प्रधान निर्णायक लक्षण है।

## लक्षणावली।

**मन और मस्तक।**—चिड़चिड़ा स्वभाव, रोगी दिन भर अपनेको बीमार ही समझता है। पोवंकी तरह कषाय श्लेष्माका स्राव होनेकी वजहसे नाकके छेदमें जखम हो जाना। आंखकी निचली पलक शोथ हो जानेकी तरह फूली दिखाई देती है (एपिस)। पलक फूली और चिपक जाया करती है (ग्रैफ, हिपर)।

**पाकस्थली।**—बदबूदार और विषाद युक्त डकार। अजीर्ण रोगमें भोजनके बाद आध्मान वायु निकलना। अम्ल-रोग और पाकस्थलीके बायें किनारेसे बायें मसानेके शिखर देशतक फैल जानेवाला दर्द। पाकाशय और पाकाशयके निर्गम द्वारकी पेशीमें जखम (काण्डियुरेंगो, केली बाई, आर्जेण्ट-नाई, नक्स-वोम, फास)—निर्गम द्वारके ऊपर बेहद दर्द और स्पर्शका सहन न होना, पाकाशयमें भयानक जलन हुआ करती है, उसमें आध्मान वायु उत्पन्न होता है, खून मिला श्लेष्मा और काफीके चूरकी तलीकी तरह पदार्थका वमन हुआ करता है और उसके साथ किसी जगह अलकतरेकी तरह मल भी निकला करता है (हाइड्रैस्ट, काण्डियुरेंगो, सिफिलिन)।

**पेशाब।**—बहुत ज्यादा और बार बार पेशाब हुआ करता है (ऐ-लैक्टिक, ऐ-फास, आर्स),—विशेषकर रातमें (ऐ-फास, म्यूरेक्स, दिन-रात—स्किला, सिजिजियम), बहुत अधिक प्यास (ऐ-ऐसेट, ऐ-लैके, कुरारी, टेरिब)। रोगी दिनोंदिन दुबला होता जाता है और बहुत अधिक वायु होनेके कारण पेट फूल उठता है, पेशाबके समय मूत्रमार्गमें जलन हुआ करती है, रोगी पेशाबका वेग रोक नहीं सकता (लैक-डिफ नो, ऐ-लैक्टिक ओपि,

सिजिजियम)। पेशाब बहुत ज्यादा, यन्त्रणाजनक (तकलीफ देनेवाला) और कुछ दूधकी तरह सफेद, कभी पेशाब कुछ हरा और उसमें माँसकी गन्ध आती है।

**सम्बन्ध।**—सदृश—आर्जेण्ट-नाई, हाइड्रेस्ट, कार्बुरेंग, ऐ-फास, ऐ-लैक्टिक, कुरारी, स्क्विला, ओपि, लैक-डिफलो, सिजिजियम, यूरेनि।

**तुलनीय।**—पाकाशय और आँतोंके लक्षणमें—कैली-बाई। बहु-मूत्र—ऐ-फास, सिजिजि, लैक-डिफलो। भोजन करने बाद ही सुस्ती आ जाना—आर्स, चायना, लाइको।

**शक्ति।**—२ री और ३ री शक्तिका विचूर्ण।

---

# यूरिया।

## (UREA)

**परिचय।**—स्तन्यपायी प्राणीके पेशाबका श्रेष्ठ कठिन अंश।

**उपयोगिता और आभास।**—मसाना (kidney) के दोषकी वजहसे पेशाबके साथ उपयुक्त परिमाणमें यूरिया न निकलकर यदि पेशाबका आपेक्षिक गुरुत्व घट जाये, बहुत ज्यादा अण्डलाल निकलता हो और शोथ का लक्षण दिखाई दे तो यूरियाकी निम्न-शक्तिसे आशातीत सफलता प्राप्त होती है। यदि ऊपर लिखे कारणसे पेशाबके साथ उपयुक्त यूरिया न निकल कर वात, गठिया वात इत्यादि लक्षण दिखाई दे या त्वचापर पसीनेके साथ यूरिया निकल कर अकौता पैदा हो जाये तो यूरिया विशेष लाभ करता है। इसके अलावा गुटिका दोष, बहुमूत्र, यकृतकी शीर्णता प्रभृतिमें भी इसका प्रयोग होता है।

**सम्बन्ध।**—तुलनीय।—यूरिक-एसिड, आर्निका, टियुबर्क्युलिनम, थाइरायड।

**शक्ति।**—मूल विचूर्ण और निम्न शक्तिका बार बार प्रयोग करना उचित है।

---

**उपयोगिता और आभास।**—पाकस्थलीके जखममें पाकाशयमें भयानक जलन, खून मिला श्लेष्मा निकलना और काफीके चूरकी तरह पदार्थ वमन, काले रङ्गका वमन और पाकाशयके निर्गम द्वारमें यदि स्पर्श सहन न होनेका लक्षण मौजूद रहे तो युरेनियम नाइट्रिकम उसकी एक उत्कृष्ट दवा समझी जाती है। मधुमेह या पेशाबमें चीनीकी बीमारीमें इससे बहुत फायदा दिखाई देता है, तेज़ प्यास, दुबलापन, पेशाब अधिक होना, पेशाब रोकनेकी शक्तिका न रहना और बहुत सुस्ती इसका प्रधान निर्णायक लक्षण है।

## लक्षणावली।

**मन और मस्तक।**—चिड़चिड़ा स्वभाव, रोगी दिन भर अपनेको बीमार ही समझता है। पीबकी तरह कषाय श्लेष्माका स्राव होनेकी वजहसे नाकके छेदमें जखम हो जाना। आंखकी निचली पलक शोथ हो जानेकी तरह फूली दिखाई देती है (एपिस)। पलक फूली और चिपक जाया करती है (ग्रैफ, हिपर)।

**पाकस्थली।**—बदबूदार और विष्टाई युक्त डकार। अजीर्ण रोगमें भोजनके बाद आध्मान वायु निकलना। अम्ल-रोग और पाकस्थलीके बायें किनारेसे बायें मसानेके शिखर देशतक फैल जानेवाला दर्द। पाकाशय और पाकाशयके निर्गम द्वारकी पेशीमें जखम (काण्डियुरेंगो, केली बाई, आर्जेण्ट-नाई, नक्स-वोम, फास),—निर्गम द्वारके ऊपर बेहद दर्द और स्पर्शका सहन न होना, पाकाशयमें भयानक जलन हुआ करती है, उसमें आध्मान वायु उत्पन्न होता है, खून मिला श्लेष्मा और काफीके चूरकी तलीकी तरह पदार्थका वमन हुआ करता है और उसके साथ किसी जगह अलकतरेकी तरह मल भी निकला करता है (हाइड्रैस्ट, काण्डियुरेंगो, सिफिलिन)।

**पेशाब।**—बहुत ज्यादा और बार बार पेशाब हुआ करता है (ऐ-सेटिक, ऐ-फास, आर्स),—विशेषकर रातमें (ऐ-फास, म्यूरेक्स, दिन-रात—स्किला, सिजिजियम), बहुत अधिक प्यास (ऐ-ऐसेट, ऐ-लैके, कुरारी, टेरिब)। रोगी दिनोदिन दुबला होता जाता है और बहुत अधिक वायु होनेके कारण पेट फूल उठता है, पेशाबके समय मूत्रमार्गमें जलन हुआ करती है, रोगी पेशाबका वेग रोक नहीं सकता (लैक-डिफनो, ऐ-सेटिक, ओपि,

सिजिजियम)। पेशाब बहुत ज्यादा, यन्त्रणाजनक (तकलीफ देनेवाला) और कुछ दूधकी तरह सफेद, कभी पेशाब कुछ हरा और उसमें मांसको गन्ध आती है।

**सम्बन्ध।**—**सदृश**— आर्जेण्ट-नाई, हाइड्रेस्ट, काफिडयुरेग, ऐ फास, ऐ-लैक्टिक, कुरारी, स्क्विला, ओवि, लैक-डिफलो, सिजिजियम, मूररेक्स।

**तुलनीय।**—पाकाशय और आँतोंके लक्षणमें—कैली-बाई। बहु-मूत्र—ऐ-फास, सिजिजि, लैक डिफलो। भोजन करने बाद ही सुस्ती आ जाना—आर्स, चायना, लाइको।

**शक्ति।**—२ रो और ३ री शक्तिका विचूर्ण।

---

## यूरिया।

## (UREA)

**परिचय।**—स्तन्यपायी प्राणीके पेशावका श्रेष्ठ कठिन अंश।

**उपयोगिता और आभास।**—मसाना (kidney) के दोषको वजहसे पेशाबके साथ उपयुक्त परिमाणमें यूरिया न निकलकर यदि पेशाबका आपेक्षिक गुरुत्व घट जाये, बहुत ज्यादा अण्डलाल निकलता हो और शोथ का लक्षण दिखाई दे तो यूरियाको निम्न-शक्तिसे आशातीत सफलता प्राप्त होती है। यदि ऊपर लिखे कारणसे पेशाबके साथ उपयुक्त यूरिया न निकल कर वात, गठिया वात इत्यादि लक्षण दिखाई दे या त्वचापर पसीनेके साथ यूरिया निकल कर अकौता पैदा हो जाये तो यूरिया विशेष लाभ करता है। इसके अलावा गुटिका दोष, बहुमूत्र, यकृतकी शीर्णता प्रभृतिमें भी इसका प्रयोग होता है।

**सम्बन्ध।**—**तुलनीय।**—यूरिक-एसिड, आर्निका, टियुबर्क्युलिनम, थाइरायड।

**शक्ति।**—मूल विचूर्ण और निम्न शक्तिका बार बार प्रयोग करना उचित है।

---

## युरिकम ऐसिडम ।

(URICUM ACIDUM)

**प्रस्तुत प्रक्रिया ।**—विचूर्ण ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—अक्षीता, छोटी सन्धियोंका वात, अर्बुद, आमवात प्रभृतिमें लक्षणके अनुसार लाभदायक है ।

**शक्ति ।**— डा० बार्नेट ५ वी और ६ ठी शक्तिका प्रयोगकर खासा फायदा देख चुके हैं ।

---

## युरिनम ।

(URINUM)

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—अर्क ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—मुंहासे, फोड़े, शोथ, आंखोंका प्रदाह, शीताद वगैरह रोगोंमें लाभदायक है ।

**शक्ति ।**—३ रा और ६ ठा क्रम ।

---

## आर्टिका ड्युरेन्स ।

(URTICA URENS)

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**— बिछुआ जातिके ताजे गाछसे मूल अर्क बनता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—स्तनमें दूधकी कमी, खून घट जाना, डङ्क मारना, जलना, आमवात (पित्ती निकलना), रक्तामाशय, विसर्प, छोटी सन्धियोंका वात, पथरी, रक्त-स्राव, सविराम ज्वर, श्वेत प्रदर, बहुत ज्यादा ऋतु स्राव, मूत्रपथरीका दर्द, गलेका जखम, पेशाबमें विकार, सरमें चक्कर आना, हूप खांसी ।

**उपयोगिता और आभास ।**—पित्त निकलना, त्वचाके नीचे शोथ पैदा करनेवाला रस-स्राव, छोटी सन्धियोंका वात, जली हुई त्वचा और प्रसूताके

स्तनमें दूधकी कमी, बहुत ज्यादा आर्त्तव स्राव, विसर्पकी तरह प्रदाह, नाकसे रक्तस्राव और खून मिली खांसी रोगमें यह विशेष लाभदायक है।

## लक्षणावली।

**मलान्त्र और मल।**—सूत्रक्रिमिके चलनेकी वजहसे मलद्वारमें बहुत अधिक खुजली पैदा हो जाती है (सिना, स्पेण्टोनिन, टियुक्रि, इग्ने)। (क्रिमिके लक्षण इससे बहुत जल्द दूर हो जाते हैं)। आमातिसार,—बार बार वेग, थोड़ा सा आगमें पकाये अण्डलालकी तरह पदार्थ मिली और कभी कभी खून मिली आम निकलती है, नाभीके चारों ओर दर्द हुआ करता है (कोलो-सिन्थ), इसके बाद आंतोंका शूल और कुथनके साथ आम मिला सफेद और पीले रङ्गका पाखाना हुआ करता है।

**पेशाब।**—दस बारह दिनोंतक पेशाब थोड़ा होनेके बाद नाभितक समूचे उर्द्धाङ्गमें शोथ हो जाता है। पेशाबमें दर्द,—पेशाबके साथ पथरी निक-लती है। (कक्कस-कैक्टाई, सार्सा, ऐ-आक्झाल, बार्बा)। मूत्राशयसे रक्त-स्राव (फेरम-फास, हैमा, इरिजिरन, टेरिब)।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—बहुत ज्यादा रजःस्राव और कषाय, त्वचाको क्षय करनेवाला प्रदर पर्यायक्रमसे पैदा होता है (थूजा, जिञ्जिया)। योनिका थकौता, बाहरी भागमें भयानक खुजली और डङ्क मारनेकी तरह दर्द अनुभव होता है और वह फूल उठता है (ऐ नाई, क्रियो)। प्रसूतिके स्तनमें दूधका पैदा न होना या कमी (ऐग्नस, रिसिनस, ऐसाफिट)। बहुत ज्यादा स्तनका फूलना—बांधकर रखना पड़ता है।

**श्वासयंत्र।**— बायें वक्षमें इस तरहका दर्द होता है, मानो किसीने आघात किया है। फेफड़ेका फोड़ा, अधिक परिश्रम करते ही खांसीके साथ खून मिला बलगम निकलता है।

**प्रत्यङ्गादि।**—हाथ पैरोंका विसर्पकी तरह प्रदाह, रोगवाले अंगमें जलन करनेवाला उत्ताप और चींटीं आदि रेंगनेकी तरह सुरसुरी मालूम होती है। हाथ और पैर बहुत फूल जाते हैं। सन्ध्याके समय (पेलेड.) दाहिने बाहुकी त्रिकोण पेशीमें ऐंठनकी तरह दर्द,—बाहु घुमानेपर भी दर्द बढ़ जाता है, दबानेपर दर्द मालूम होता है। दाहिने बाहुमें,—दर्द,—दबाकर सोनेपर बढ़ जाता है (दाहिने कन्धेका वात=ऐ कार्बोल, कोलोसिन्थ, हाइड्रैस्ट,

सेंगियु, प्लास्टिलेगो, मिडोरिन )। हाथ और अंगुलीके ऊपर ऊँचे और खुजलानेवाले फोड़े सब निकल आया करते हैं। छोटी सन्धियोंका वात, सन्धियों में वातकी गोटियाँ उत्पन्न होकर वह फूली प्रमाणित होती हैं ( लिडम, लिथिया-कार्ब, सेबाई )।

त्वचा ।—जगह जगह, विशेषकर हाथ और अंगुलीके ऊपर, बहुत खुजलानेवाले छोटे छोटे दाने निकल आते हैं, ओठके ऊपर ज्वरके बाद रस-भरे छाले निकल आते हैं ( नेट-मूर )। आमवात, तकलीफ देनेवाला और जलनके साथ, पिट-पिट सड़ सड़ किया करता है और भयानक खुजली पैदा हो जाया करती है ( एपिस, ऐस्ट्रेकस, कैल्के, क्लोरेल, नेट-मूर, रास, ऐ-सेलिसाई, सिपिया, डालका, कोपेवा )। आमवातकी गोटिया सब लाल घेरेसे घिरीं, उनके बीचकी जगह सफेद रङ्गकी, रगड़नेपर घटना। बाहरी और उग्रवीर्य तेज दवाका प्रयोग करनेपर आमवात दबकर पैदा हुए नाना प्रकारके रोग (क्यूप्रम)। आमवात दब जानेपर वातका दर्द और उसके बाद आमवात, इसी तरह पर्याय क्रमसे हुआ करता है, वात वेदनामें आमवातका निकलना ( रास ), गोटो गोटी आमवात ( बोवि ), बून्द बून्द, डङ्क मारनेकी तरह दर्द पैदा करनेवाले आमवातके दाने। ( एपिस )।

ज्वर ।—प्लीहा फूली, इसके साथ ही सविराम ज्वर ( सियेनोथस, नेट-मूर ), प्रति वर्ष एक ही समय यह ज्वर पैदा हो जाया करता है।

सम्बन्ध ।—सदृश—ऐ-सेलिसाई, ऐ-नाई, एपिस, ऐस्ट्रेकस, क्लोरेलियम, बोवि, ऐग्नस, रिसिनस, क्रियो, लीडम, लिथिया कार्ब, सैबाई, नेट-मूर, सियानोथस, रास, जिजिया।

तुलनीय ।—वात ज्वर—नेट्रम। शोथ—यरिक-ऐसिड। ज्वर, सरमें चक्कर या प्लीहा—सियेनोथस, ऐल्यू, क्रोकस, नेट्रम।

शक्ति ।—मूल अर्कसे १ रा दशमिक क्रम। क्षुद्र सन्धिवात रोगमें ५ से १० बून्द एक एक बार सेवन करना चाहिये।

---

## असनिया-बार्बेटा।

## ( USNEA BARBATA )

**दूसरा नाम।**—ट्री-हेयर, ट्रि-मस। एक तरहका शेवाल।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्ण।

**उपयोगिता और आभास।**—धूपमें घूमनेके कारण असह्य सर-दर्द, मस्तकमें रक्ताधिक्य, ऐसा मालूम होना कि माथा फट जायगा या आँखें बाहर निकल पड़ेंगी—इस ढङ्गका दर्द लक्षणमें ग्लोनोयन और बेलाडोनाके साथ इसकी तुलना की जाती है।

**शक्ति।**—एक गिलास पानीमें एक बून्द अर्क मिलाकर प्रति पन्द्रह मिनिटके अन्तरसे एक चम्मच परिमाणमें सेवन करना चाहिये।

---

## अस्टिलेगो मेडिस।

## ( USTILAGO MAYDIS )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—अरिष्ट।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—स्तनमें दूधकी कमी, खल्वाट हो जाना, स्त्रियोंका वयःसन्धि काल, बाधक, अर्बुद, वीर्यक्षरण, सर-दर्द, नकली मैथुन, बहुत ज्यादा ऋतुस्राव, अण्डकोष प्रदाह, बायें डिम्बाशयकी बीमारियां, कर्णशूल, माथेमें जम जानेकी तरह खाल उधड़ना।

**उपयोगिता और आभास।**- जननेन्द्रिय विशेषकर स्त्री-जननेन्द्रियसे इसका घनिष्ट सम्बन्ध है। इससे जरायुमें अधिक रक्त-सञ्चय होता है और उसीसे गौण भावसे रक्तस्राव हुआ करता है। खून कभी चमकीला लाल और कभी घोर लाल और थक्का थक्का होता है,—यह रक्तस्राव ऋतुके समय हो, या प्रसवके बाद हो या जिनका रज स्राव होना बन्द हो गया है, उन्हें हो, अस्टिलेगो इन सबमें लाभ किया करता है। और भी इसके द्वारा अनुकल्प रज, या ऋतुके समय रज स्रावके बाद शरीरके किसी दूसरे द्वारसे रक्तस्राव और ऋतु बन्द होनेके समय बायें स्तनके नीचे दर्द और योनिसे रक्तस्रावमें इससे

बहुत फायदा हुआ करता है। केश और नख झड़ जाते हैं—इसका यह एक और भी निर्णायक लक्षण है।

## लक्षणावली।

**मन।**—चिड़चिड़ा स्वभाव, दुखित और मुर्झाया-सा भाव। (ब्राई-नक्स)।

**मस्तक।**—जभी तभी सरमें चक्कर आ जाता है—आँखके ऊपर मानो सभी चीजें घूम रही हैं (ऐल्यू, ब्राई, साइक्लेम, लाई, नैट-म्यूर) या ऐसा मालूम होता है, कि सभी चीजें दो दिखाई दे रही हैं या आँखके सामने सफेद बिन्दु सब पैदा होकर सब दृश्यको ढक लेते हैं। सर-दर्द—माथेमें भार मालूम होता है और इस ढङ्गका दर्द होता है मानो ललाटके पीछेसे कोई दबाता है और मानो ललाट फट जायगा। (ऐमोन-कार्ब, ग्रैफ, पल्स)। जिनको रजःस्राव होना बन्द हो गया है, उनके मूर्द्धदेशमें और माथेके पिछले भागमें दर्द मालूम होता है। सर-दर्द रोगमें ऐसा मालूम होता है, मानो कन्धेसे माथा उठकर या अलग होकर फिर गिरता है (ऐक्टिया, क्लोरम, लैक-डिफ्लो, इयुक्का)। अरुणिका या बच्चोंके माथेका फोड़ा; समूचा माथा प्रदाहित हो जाता है और पपड़ीसे ढका रहता है, केश झड़ जाते हैं और उससे लगातार रस बहा करता है। (मेजेर, मिडोरिन, वायोला-ट्राई, विङ्का)।

**आँख।**—चक्षुगोलकमें दर्द हुआ करता है (ऐक्टिया, रियुटा, स्पाई)। आँखें फड़का करती हैं, चक्षुगोलक ऐसा मालूम होता है, मानो चक्कर खा रहा है, और दृष्टि एक चीजसे दूसरी चीजपर दौड़ा करती है। आँख बन्द करनेपर उसमें गरमी मालूम होती है (कोरैल-रुब)। आँखमें करकराहट होती है, और उससे आँसू बहा करता है (चायना, इयुफ्रे, फाइटो, सिनेपिस)। निर्मल वायु लगनेपर आँसू बहा करता है।

**मुखमण्डल।**—सन्ध्याके समय बैठनेकी अवस्थामें एकाएक चेहरा म्लान और रक्त-रहित सा हो जाता है। (मृगी रोगमें=क्यूप्रम, उदरामयके बादकी बेहोशी वाली अवस्था=इग्ने)। मुँहमें लसदार और ताँबेके जंगकी तरह स्वाद (मार्क)। जीभमें मानो आल्पीन गड़ रही है, ऐसा अनुभव होता है और मालूम होता है, कि जीभके नीचे कुछ है जो जीभको ऊपरकी ओर ढकेल रहा

-है। मुँहमें बहुत ज्यादा लार पैदा हो जाती है, वह गोंदकी तरह रहती है और उसका स्वाद बहुत तीता रहता है।

**गलेके भीतर।**—तालुमूलके दोनों पार्श्वके दोनों गह्वर बहुत सूखे और किसी तरहकी चीज निगलनेमें बहुत कष्ट, पाकस्थलीमें वेष्टन जलन और गड़बड़ी मालूम होना। दोनों गलग्रन्थियाँ बहुत बड़ी, गाढ़ा लाल रंग और धीमे दर्दसे भरी, निगलनेके समय तकलीफ बढ़ जाती है। (लेके, मार्क, मार्क-सायो)। स्वरनलीके पीछे मानो एक गोलेकी तरह पदार्थ पड़ा है (कक्यस-कैक्ट)। दाहिनी गल ग्रन्थिमें छुरी मारनेकी तरह दर्द (निगलनेके समय= लैक-कैन, स्टेनम)। अन्ननलीके निचले हारमें जलन (मेझिरियु, सिनेप)।

**पाक और अन्त्राशय।**—कभी अरुचि और कभी राक्षसकी तरह भूख पैदा हो जाती है (फेरम, युआ)। खाये हुए पदार्थोंकी डकार,—बहुत खट्टी डकार। जिनको रजस्राव होना बन्द हो गया है, ऐसी रमणियोंको पाकाशयमें सुस्ती और खालीपन मालूम होना। समूची अन्ननलीमें जलन (आर्स, वेल, कोलचि, फास)। रक्तपित्त,—खूनकी कै, खून घोर लाल रंगका मिचली मिला। वमनके बाद मिचली बन्द हो जाती है (इपिका, हायो)। उदरमें घण-घण भरपर धीमा छेदनेकी तरह शूलका दर्द, कड़ा पाखाना होने बाद उदरका दर्द घट जाया करता है और तलपेटमें थोड़ा दर्द हुआ करता है। चलनेके समय बायें पुट्ठेमें दर्द मालूम होता है (लाई)। ऐसा दर्द मानो आँतें उलट पलट हो रही हैं (वेरेट)। काले रङ्गका थक्का थक्का मल, कब्जियत (प्लेटेन, ओपि, प्लम्ब, वेरेट)।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—अण्डकोषमें शूलका दर्द,—तेज दर्दकी वजहसे रोगी सुस्त हो पड़ता है। कई दिनोंतक उसमें लगातार दर्द हुआ करता है, (हैमामेलिस)। रोगी बहुत भोग और स्वप्न दोष होने बाद या वीर्यस्खलनके बाद बहुत सुस्त और अवसाद-ग्रस्त हो पड़ता है (डायस्को, नक्स वोम, गाइ-फ्थोडि, स्टेफ)। कामोद्दीपक कल्पना। जभी तभी रेतस्खलन होता है और इन्द्र-मैथुन करनेकी दुर्दमनीय इच्छा (ब्यू.फो, प्लैट, ओरिगेनम, जिङ्क)। वीर्य-स्खलन होनेपर कमरमें दर्द (कोबाल्ट)।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—ऋतु,—स्राव बहुत थोड़ा और डिम्बाधारमें दर्द कभी कभी दर्द बहुत जल्दी जल्दी पैदा होती है, मानो जरायु दर्द भरा है

बाहर निकल पडेंगे ( बेल, कैमो, लैके, लोलियम, नेट-कार्ब, ऐ-नाई, प्लैट पोडो, सिपि )। मासिक ऋतु स्राव होनेके कई महीने बाद ही फिर आरम्भ हो जाता है, खून चमकीला लाल, स्राव आरम्भ होनेके पहले ही तलपेटके बायें पार्श्वमें स्पर्शका सहन न होना और नीचेकी ओर खींचनेकी तरह मालूम होना। प्रदर,—स्राव पीला और बहुत बदबू ( क्रियो, सिपिया )। जरायु द्वारमें लगातार दर्द हुआ करता है, ऐसा मालूम होना। जरायुका स्थान-भ्रष्ट हो जाना और उसमेंसे रक्त-स्राव हुआ करता है ( लैके, ट्रिलियम ) जरायु ग्रीवा अर्बुदकी तरह फूल उठती है ( अर्जेण्ट, कौलोफिल, कैल्के, हाइ-ड्रेस्ट, क्रियो, मिचिला-रिपेन्स, नेट-म्यूर ) और छूनेपर उससे खूनका स्राव हुआ करता है ( थ्लैस्पी )। कई दिनों तक लगातार धीरे धीरे थोडा घोर लाल खून और छोटे छोटे थक्के सब निकला करते हैं। ( ऐन्थ्राक्सिन, कौलो-फिल )। जरायु और जरायु-ग्रीवा अर्बुदकी तरह फैल जाया करती है, डिम्बाधार प्रदेशमें जलन ( एपिस, आर्स, कैन्थ )। अण्डाधारमें विशेषकर बायें डिम्बाशयमें तेज दर्द ( कौलोफिल, लैके, लिलि-टाई, वाइबर्न ) मालूम होता है और वह फूल उठता है, दर्द अभी है, अभी नहीं, और दोनों पैर बहुत तेजीसे हिला करते हैं। ऋतु बन्द होनेके समय बायें स्तनके नीचे और पंजरेके किनारे लगातार दर्द हुआ करता है ( ऐक्टिया-रेसि, आर्टिका-इयु )। गर्भ-स्राव प्रवणता ( हैबाई, सिपि, सिकेल )। आर्त्तव,—खून बहुत ज्यादा, चम-कीला लाल और सहजमें ही जम नहीं जाता। जरायुकी पेशीकी शिथिलता की वजहसे आर्त्तव स्रावकी अधिकता (कौलोफिल, चायना), खून घोर लाल और थक्का थक्का ( क्रोकस, साइक्लेम, सबाइ )। जरायुका सङ्कोचन न होना और पेशियोंकी शिथिलतासे उत्पन्न प्रसवके बादका रक्तस्राव ( कौलोफिल ), अनु-कल्परज, फेफड़े और उदरसे (ब्राई, हैमा, मिलिफोल, फास) जरायुके कर्कट रोगमें रक्तस्राव ( फास, थ्लैस्पी )। प्रसवके बाद बहुत अधिक क्लेदका स्राव होना, कुछ अंश जमा हुआ, बहुत देरतक जरायु आदिका नीचेकी ओर खिंचना और ऐसा मालूम होता है, कि जरायु उलट पलट हो रहा है ( सिकेलि, जैन्थक्साइलम )। शोणित-स्राव रोगमें सरमें चक्कर आया करता है, रह रहकर शरीरमें उत्ताप पैदा हो जाया करता है और उदरके ऊपरी भागमें खालीपन और अवसन्नता मालूम होती है। दो तीन हफ्तेतक रक्तस्राव हुआ करता है। डिम्बाधार गत बाधकका दर्द, डिम्बाधार, जरायु और कमरमें भयानक दर्द

अनुभव हुआ करता है। प्रति कई मिनिटका अन्तर देकर सूजन और दर्द हुआ करता है। जिन स्त्रियोंका रज:स्राव होना बन्द हो गया है, उनका आमवात ( धर्टिका. सैंगियु )।

**सम्बन्ध।**— **सदृश**—ग्राई, कोलोफिल, बोवि, क्रोकस, साइक्लोम, इग्लेष, हैमा, इग्ने, लैके, लिलि-टाई, मेजेर, मिडोरिन, सैबाई, सेङ्गियु, सिकेल, सिपि, थूजा, आर्टिका-इयु, विङ्का, वायोला, वाइवर्नम, सलफर।

**तुलनीय।**—जरायु और नखकी बीमारी—सिकेलि, सिपिया। बायें डिम्बाशयमें दर्द—लिलियम, लैके, सलफर। अनुकल्प वात=ब्रायो, हैमा। माथेमें फटे घाव, दाहिने कन्धेमें दर्द—सेङ्गुइनेरिया। इधर उधर चलनेवाला दर्द—पल्स। ११ बजनेके समय मूर्च्छाभाव—सल्फ।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ३रा दशमिक क्रम।

---

## इयुवा उर्साई।

## ( UVA URSI )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे पत्तेका अर्क। सूखे फलका चूर्ण।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—मूत्राधार-प्रदाह, पेशाबमें तकलीफ, खून मिला पेशाब, मूत्र सम्बन्धी बीमारी आदिमें लाभदायक है।

**उपयोगिता और आभास।**—प्रमेह, मूत्रस्थली ( मसाने ) का प्रदाह और मूत्रकृच्छ्र रोगमें इसका फायदा प्रसिद्ध है। बार बार पेशाबका वेग, बहुत कूथनके साथ मूत्रनलीसे खून मिला पीव, डोरीकी तरह श्लेष्मा और बड़े बड़े जमे हुए खूनके टुकड़े सब निकलते है। तेज मूत्रकृच्छ्रता रोगमें पेशाबके साथ खून और पीव निकला करता है।

### लक्षणावली।

**पेशाब।**—बार बार वेग और मूत्राशयका तेजीसे सिकुड़ना, फैलना या आक्षेप और उसमें जलन और फाड़नेकी तरह दर्द अनुभव हुआ करता है। गोंदकी तरह पेशाब होनेके बाद मूत्रमार्गमें भयानक जलन हुआ करती है। रक्तस्राव, पेशाबके साथ खून, पीव गाढ़ा, डोरीकी तरह श्लेष्मा और थक्का थक्का

खून निकला करता है, अनजानमें पेशाब,—रङ्ग हरा। यन्त्रणाजनक मूत्रकृच्छ्रता ।

**सम्बन्ध ।—सदृश ।**—केनाब-सेट, कैन्थ, चिमाफिला ऐम्बे, सार्सा, वेसिकेरिया ।

**शक्ति ।**—मूल अर्क,—पांच बून्दकी मात्रामें प्रयोग करना चाहिये। कभी कभी दस बून्दकी मात्रामें भी देना पड़ता है।

---

## वेलिरियाना ।

### ( VALERIANA OFFICINALIS )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—ताजी जड़से अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:— दमा, शय्याका जखम, वयःसन्धिके समयकी बीमारिया, निचली कमरका शूलका दर्द, सर-दर्द, हृत्कम्पन, एंडीमें दर्द, व्याधिशङ्का, मूर्च्छावायु, मुखशूल, नींद न आना, दांतमें दर्द इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास ।**—स्नायविक रोगमें, जब किसी दूसरी सदृश दवासे लाभ नहीं दिखाई देता, उस समय वेलेरियानाका प्रयोग करनेपर शरीरकी प्रति क्रिया शक्ति जाग उठती है और इससे शरीरसे रोग लक्षण दूर हो जाते हैं। रोगी वायु और स्नायु-प्रधान प्रकृतिका रहता है। उसकी स्नायु विधान बहुत ही उत्तेजना प्रवण और बुद्धि प्रखर रहती है। मूर्च्छा-वायु रोगमें, रोगिनीका चित्त अत्यन्त परिवर्त्तनशील रहता है, अर्थात वह एकाएक उग्र-मूर्त्ति धारण करती है, पर क्षण भर बाद ही कोमल और विनीत प्रकृतिकी हो जाती है। ऐसा होनेपर और मानो शून्यमें उड़ती है या मानो केशोंका एक भव्वा उसके कण्ठनलीमें झूल रहा है, इस तरहका भ्रान्त विश्वास रहनेपर वेलेरियाना बहुत अधिक फायदा करता है। स्नायविक दैकल्यके कारण पाकाशयकी बीमारीमें भी यह लाभदायक है। रोगी अपने कण्ठमें सिचलीके साथ बहुत सुस्ती अनुभव करता है। बच्चेकी माताके क्रोधित हो जाने बाद बच्चा जब स्तनका दूध पीता है, तो दहीकी तरह जमा हुआ दूध वमन कर देता है। बदबूदार डकार आया करती है, उदरमें ऐंठन

होती है और सबेरे मुंह मानो लसदार हो जाता है, इसी तरहका बेस्वाद मालूम होता है, पेशियोंका सिकुड़ना फैलना और अनिद्रा, आक्षेपिक श्वास-रोग, खाते ही गला रुक जानेका उपक्रम उरुके पिछले भागका स्नायुशूल, रोगी पैर जमीनमें रखकर खड़े होनेपर अधिक दर्द होता है, गुल्फ देशीय शूल कण्डरा और गुल्फमें बिच्छू मारनेकी तरह दर्द प्रभृति इसके कई प्रधान निर्णायक लक्षण माने जाते हैं।

## लक्षणावली।

**मन।**—सभी विषय बहुत आसानीसे समझ सकता है। (काफि, लिलियम)। मनोवृत्तिकी अपेक्षा बुद्धि-वृत्ति प्रखर। बोलनेके समय एक बात बोलते बोलते दूसरी कहने लगता है (लैकेसिस, ऐक्टिया, ऐगार)। बुद्धिकी जड़ता, कोई बात पूछनेपर असम्बद्ध उत्तर देता है (हायो, नक्स-मस, कैनाब-इन, क्रोटेल)। भ्रान्त विश्वास, रोगिनी समझती है, मानो वह एक मनुष्य और भी है, और दूसरे एक मनुष्यको भी अपनी शय्यामें जगह देनी चाहिये (बैप्टि-पल्स), मानो वह दो मनुष्य है, या उसकी बगलमें एक आदमी और भी सोया हुआ है (पेट्रोल, स्ट्रैमोन, थूजा), मानो उसकी बगलमें और भी कितने ही जन्तु सोये हुए हैं और कहीं इन्हें तकलीफ न हो, ऐसी आशंका प्रकट करती है। महान उल्लास (ऐकोन, ऐगार, ऐण्टि क्रूड, काक्यु, काफि, लेके, ओपि, फास)। मनमें समझती है कि वह कोई महान व्यक्ति है (स्ट्रैमोन, वेरेट, कप्रम, प्लैट)। धीमा प्रलाप, इसके साथ ही मानसिक उत्तेजना और कम्पनका भय,—विशेषकर सन्ध्याके बाद अन्धकारमें (ऐकोन, कैनाब-इन, मिडोरिन, फास, पल्स, स्ट्रैमोन),—कलेजा धड़कता है (पल्स, ओपि) और रोगी काँपा करता है (प्लैट, कैनाब-सटवो)। परिवर्त्तनशील चित्त—अभी तो खूब क्रोधित हो रहा था, पर इसके कुछ ही क्षण बाद शान्त कोमल भाव धारण कर लेता है, अभी हंसी दिल्लगी कर रहा था, क्षणभर बाद ही रोने लगता है (ऐल्यू, क्रोकस, इग्ने, प्लैट, पल्स, सल्फ—मूर्च्छावायु रोगमें=नक्स-मस)। ऐसा भाव मानो हमेशा ही स्वप्न देखता रहता है (ऐनाक, मिडोरिन)।

**मस्तक।**—मस्तिष्क बहुत हलका और छोटा मालूम होता है, मानो शून्यमें उड़ रहा है (ऐरिस, हाइपिर, लेके कैन, नक्स-मस, स्टिक्टा)। सरमें चक्कर आना—झुकनेपर (ऐनाक, हैके, नक्स, पल्स)। मस्तिष्कमें चेतनाकी

अधिकता, सर-दर्द—एकाएक पैदा हो जाता है ( बेल, जेल्स, चिमाफिला ) या रह रहकर चिलक मार उठता है ( क्रियो, नेट-म्यू, ग्लोन )। ललाटमें दबावकी तरह दर्द,—मानो वह भयानक रूपसे चिपक गया है और चक्षुगह्वरतक खींचन मालूम होती है। चेहरा मलिन मालूम होता है। दर्द सन्ध्याके समय बढ़ जाता है ( बेल, केली-ब्राइ, पल्स ), स्थिर रहनेपर ( ऐसाफिट ) और निर्मल वायु लगनेपर ( बेल, मार्क, नक्स ), घटना=शरीर हिलाने पर ( नक्स, रास, ब्राइ ), घरमें रहनेके समय ( मार्क ) और सोने, बैठने आदि अवस्थाका परिवर्त्तन होनेके समय ( काफिया )। जोरकी हवा लगनेपर एक पार्श्वमें दर्द पैदा हो जाता है। धूप लगजानेके कारण सर-दर्द ( ग्लोन, लैके, नैट-कार्ब, सिफिलिन )। बहुत देरतक टोपी पहने रहनेपर या हाथसे दबाये रहनेपर मूर्द्धदेश बरफकी तरह ठण्डा मालूम होता है ( बिना किसी कारणके=वेरेट, ब्राइ, नेट-म्यू, सिपि )। ललाटदेशमें दबाव या डङ्क मारनेकी तरह दर्द—चक्षुगह्वरमें दर्द होकर मानो भीतरकी ओर आँख फाड या बेध डालेगा, ऐसा ही अनुभव होता है।

**आँख।**—आँखके सामने बिजलीको लहरकी तरह रोशनी दिखाई देती है ( इग्ने, नैट-म्यू, ग्लोन, केली-कार्ब ) और दृष्टि-पथके बगलमें एक काला बिन्दु दिखाई देता है ( फास )। रोशनीमें अच्छा रहता है, अंधेरेमें तकलीफ होती है। ( स्ट्रैमोन, स्टान, कार्बो-वेज, कास्टि, प्लेट )। उन्मादकी तरह दृष्टि ( ऐक्टिया, आर्स, स्ट्रैमोन ), पलकके किनारे सब प्रदाहित, कुट कुट करता है और उसमें इस तरहका दर्द मालूम होता है, मानो काँटा गड रहा है ( ग्रैफ, हाइड्रैस्ट )। सवेरे नींद खुलनेपर आँखमें दबाव मालूम होता है ( ग्रैफ ), पलकके किनारे सब भी जखम हो गये से मालूम होते हैं ( ग्रैफ, कैमो, मार्क-कोर )। आँख इस तरह करकराती है मानो उसमें धूआँ लग गया है ( क्रोकस, नेट्र-म्यास ) ऐसा मालूम होता है, मानो देखी हुई चीज सब जल रही है। ( मानो आगको ढेरको ओर देख रहा है=फास )। अंधेरे घरमें प्रवेश करने पर उसमें गोधूलिकी तरह रोशनी देखता है और उसे ऐसा मालूम होता है, मानो वह घरके भीतरकी सारी चीजें देख रहा है।

**मुखमण्डल।**—दोनों गाल लाल और गर्म,—विशेषकर निर्मल वायु लगनेपर। ओठपर ऊँचे उठे लाल तलीवाले छोटे छोटे छाले सब निकलते हैं ( हेलिबो ), और छूनेपर दर्द मालूम होता है। चेहरेका बायें पार्श्वसे दाँत

और कान तक फैलनेवाला तीर गड़नेकी तरह दर्द, इतनी तकलीफ होती है, कि मुंहकी पेशियां सब आपसे आप फड़का करती हैं। मुखशूल,—दर्द एकाएक पैदा होता है ( बेल ) या रह रह कर चिलक मार उठता है (पल्स)। गण्डास्थिमें आक्षेपिक स्पन्दन और खींचन अनुभव होना।

**मुख-विवर।**—रातमें भोजनके पहले मुंहमें मानो बदबू या सड़ी चर्बी है, इस तरहका कड़वा स्वाद मालूम होता है। सवेरे नींद खुलने बाद मुंहमें इस तरह मालूम होता है, मानो गोंद लगा हुआ है और किसी चीजका स्वाद नहीं मालूम होना।

**पाकाशय आदि।**—जभी तभी खाली-डकार आया करती है ( कार्बो वेज, गेम्बो, लोबेल-इन्. )। डकारके साथ सड़ा जलीय पदार्थ कण्ठमें चढ़ आता है ( ऐसाफि ) परन्तु मुंहमें नहीं पहुंचता, और छातीमें जलन मालूम होती है। मानो कण्ठसे अन्ननलीके भीतर केशोंका एक गुच्छा झूल रहा है ( स्वरनलीके पीछे=ककस )। इस तरहका अनुभव होता है, और मिचली ( जीभके ऊपर केश=केली-बाई, नैट-म्यूर, नैट-फास, साइली )। मिचली,—मालूम होता है, मानो नाभिदेशसे उत्पन्न होकर तालुमूलमें आ रही है और इसी कारणसे मुंहमें बहुत ज्यादा लार संचित होती है। सवेरे नींद खुलनेपर सड़ी डकार आया करती है ( आर्निका, कैमो, थोरिन )। उदरोर्द्ध प्रदेशमें मानो कुछ ठेलकर बाहर निकलना चाहता है, इस तरहका अनुभव होना और दर्द। माताको क्रोध आने बाद बच्चा स्तन पीते ही थक्का थक्का जमा हुआ दूध वमन कर देता है। ( इथ्यु, केल्के ) और मलके साथ निकलता है ( मैग-कार्ब, मैग-म्यु )। मूर्च्छावायु या हिस्टीरिया रोगमें रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसके पाकाशयसे कुछ एक गर्म पदार्थ चढ़कर कण्ठमें आता है ( ऐसाफिट, इग्ने, मस्कस ) और श्वासकष्ट पैदा हो जाता है। रोगिनी अकेली या अन्धेरेमें नहीं रहना चाहती ( स्ट्रैमोन, स्टान )। पेट फूला और कड़ा हो उठता है। अन्त्रशूल,—मरोड़की तरह दर्द, वायुरोगकी वजहसे अन्त्रशूल,—विशेषकर सन्ध्याके समय, रातमें लेटनेकी अवस्थामें रातमें भोजनके बाद, अर्शसे उत्पन्न, या क्रिमिसे पैदा हुआ। उदर इतना फूल जाया करता है कि ऐसा मालूम होता है, मानो फट जायगा। ( कैप्स, कोपैवा, नैट-सल्फ, ऐसाफिट, नक्स-मस )। पेट खाली रहनेपर बेचैनी और कुछ खा लेनेपर आराम मालूम होता है।

अधिकता, सर-दर्द—एकाएक पैदा हो जाता है ( बेल, जेल्स, चिमाफिला ) या रह रहकर चिलक मार उठता है ( क्रिओ, नेट-म्यू, ग्लोन )। ललाटमें दबावकी तरह दर्द,—मानो वह भयानक रूपसे चिपक गया है और चक्षुगह्वरतक खींचन मालूम होती है। चेहरा मलिन मालूम होता है। दर्द सन्ध्याके समय बढ़ जाता है ( बेल, केली-बाई, पल्स ), स्थिर रहनेपर ( ऐसाफिट ) और निर्मल वायु लगनेपर ( बेल, मार्क, नक्स ), घटना=शरीर हिलाने पर ( नक्स, रास, स्पाई ), घरमें रहनेके समय ( मार्क ) और सोने, बैठने आदि अवस्थाका परिवर्त्तन होनेके समय ( काफिया )। जोरकी हवा लगनेपर एक पार्श्वमें दर्द पैदा हो जाता है। धूप लगजानेके कारण सर-दर्द ( ग्लोन, लैके, नेट-कार्ब, सिफिलिन )। बहुत देरतक टोपी पहने रहनेपर या हाथसे दबाये रहनेपर मूर्द्धदेश बरफकी तरह ठण्ढा मालूम होता है ( बिना किसी कारणके=वेरेट, ब्राई, नेट-म्यू, सिपि )। ललाटदेशमें दबाव या डङ्क मारनेकी तरह दर्द—चक्षुगह्वरमें दर्द होकर मानो भीतरकी ओर आँख फाड या वेध डालेगा, ऐसा ही अनुभव होता है।

**आंख**।—आँखके सामने बिजलीको लहरकी तरह रोशनी दिखाई देती है ( इग्ने, नैट-म्यू, ग्लोन, केली-कार्ब ) और दृष्टि-पथके बगलमें एक काला बिन्दु दिखाई देता है ( फास )। रोशनीमें अच्छा रहता है, अंधेरेमें तकलीफ होती है। ( स्ट्रेमोन, स्टान, कार्बो-वेज, कास्टि, प्लेट )। उन्मादकी तरह दृष्टि ( ऐक्टिया, आर्स, स्ट्रैमोन ), पलकके किनारे सब प्रदाहित, कुट कुट करता है और उसमें इस तरहका दर्द मालूम होता है, मानो काँटा गड रहा है ( ग्रेफ, हाइड्रेस्ट )। सवेरे नींद खुलनेपर आँखमें दबाव मालूम होता है ( ग्रैफ ), पलकके किनारे सब भी जखम हो गये से मालूम होते है ( ग्रैफ, कैसो, मार्क-कोर )। आँख इस तरह करकराती है मानो उसमें धूआँ लग गया है ( कोकस, नैट्र-म्यास ) ऐसा मालूम होता है, मानो देखी हुई चीज सब जल रही है। ( मानो आगकी ढेरकी ओर देख रहा है=फास )। अंधेरे घरमें प्रवेश करने पर उसमें गोधूलिकी तरह रोशनी देखता है और उसे ऐसा मालूम होता है, मानो वह घरके भीतरकी सारी चीजें देख रहा है।

**मुखमण्डल**।—दोनों गाल लाल और गर्म,—विशेषकर निर्मल वायु लगनेपर। ओठपर ऊँचे उठे लाल तलीवाले छोटे छोटे छाले सब निकलते हैं ( हेमिसो ), और छूनेपर दर्द मालूम होता है। चेहरेका बाये पार्श्वमें दाँत

थी करवट लेनेपर घटता नहीं है पर चलनेके समय नहीं रहता ( स्टैफ )। जानु-सन्धिमें सुई गड़नेकी तरह प्रचण्ड दर्द ( ऐ-नाई, कैल्के, स्टैफ, सल्फ )। ऊपरी और निचले अंगमें भयानक खींचनकी तरह या जकड़ जानेकी तरह दर्द ( पैल्यू, सार्षा, सिङ्को, कोलोसिन्थ, फ्रूमम ऐसेट, केलो-कार्ब, मार्क-सोल, नैट-म्यू ), वृद्धि=स्थिर होकर बैठनेकी अवस्थामें, चलनेके समय घटना ( रास )। कामके समय हाथ पैर आदि स्वाभाविक भावसे काम करते हैं और हिलते डोलते हैं, पर स्थिर रहनेपर मत्स्याङ्गोंमें चमक और फड़कन हुआ करती है। हाथ पैरोंमें बातकी तरह दर्द, किसी तरहका परिश्रम करने बाद बैठनेके समय बढ़ना और अङ्गोंके हिलानेपर घट जाया करता है। इसमें सन्धियोंमें बातका दर्द शायद ही कभी दिखाई देता है। पृष्ठ-फलकमें बातका दर्द ( सैजेर )। वायुरोग आश्रित स्नायुशूल, बाहु, कन्धा, मुखमण्डलमें तेज तौर लगनेकी तरह दर्द ( फिरम, स्टिक्टा )। प्रगण्डास्थि ( केहुनीसे कन्धे तक फैली हुई हड्डी ) में बिजलीकी लहरकी तरह तेज दर्द, कभी कभी उसमें मरोड़ होता है, और कभी कभी इस तरहका दर्द होता है, मानो हड्डी उखाड़ी जा रही है। लिखनेके समय दाहिने बाहुके ऊपरसे नीचेकी ओर तेज दर्द पैदा होना। उरु-शिखर और उरुमें तेज दर्द, खड़े होनेपर दर्द असह्य हो जाता है, और ऐसा मालूम होता है, मानो उरु-देश चूर चूर हो जाया चाहता है,—उरु-शिखरके बात रोगमें उसके पिछले भागका स्नायुशूल, यंत्रणाका बढ़ना=पैरसे भूमिको छूते हुए खड़े होनेपर ( बैन, केली-बाई, केली आयो ) और परिश्रमके बाद विश्राम करनेके समय वही पैर फैलाने पर। घटना=चलनेके समय ( केली-बाई, केली आयोड ), रोगवाले पार्श्वका अर्थात दाहिना पैर फैलाकर खड़े होनेपर तकलीफ बढ़ जाया करती है, पर वही पैर किसी तिपाई या चौकीपर रखकर खड़े होनेपर रोगीको कोई तकलीफ नहीं होती। दोनों पैरोंके पीछेकी पेशीमें तेज ऐंठनकी तरह दर्द या उखाड़नेकी तरह दर्द, विशेषकर पैरकी पोटलीमें, घटना=सबेरे और रोगवाली पेशीको रगड़नेपर, वृद्धि=सन्ध्याके समय और स्थिर होकर रहनेपर। दाहिनी एंड़ीमें क्षण भरके लिये होनेवाला दर्द, खड़े होनेपर बहुत बढ़ जाता है परन्तु चलनेके समय वह धीरे धीरे अच्छा हो जाता है। तीसरे पहर बैठे रहनेकी अवस्थामें पैरकी पोटलीमें बाहरकी ओर टनक हुआ करती है। ऐसा मालूम होता है, कि शिरायें सब संकुचित हो गया है ( साइमेक्स, गुयायेक, प्लम्ब )।

**मलान्त्र और मल**।—मलके साथ सूत्र-कृमि निकलती है। ( सिना, फेरम, मार्क और सल्फर ( पर्यायक्रमसे ), सैबा, साइलि, स्पाई, स्टैन, टेरिबिन्थ, टियुक्रि, सल्फर )। बच्चोंका उदरामय,—पतला पानीको तरह और थक्का थक्का दूध मिला जमा हुआ मल, ( मैग कार्ब, मैग-सूर, इथ्यू )। हरे रङ्गका माँडकी तरह बार बार दस्त, खून मिला निकलता है, रोगी लगातार पेट दबाता और भयानक रूपसे चिल्लाया करता है। मलद्वारके पीछेकी ओर कुछ ऊपर फुटफाट आवाज होती है और दबाव मालूम होता है।

**पेशाब**।—परिमाणमें और बारमें अधिक। पेशाबके समय कूथन और मलांतका निकलना ( ऐ म्यूर ) पेशाबकी तली सफेद या लाल रङ्गकी।

**श्वासयन्त्र**।—नींद आते ही उसका गला रुक जाता है। और हाँफता हुआ जाग उठता है ( स्पञ्जि, अरम, लैके, ग्रएडीलिया, क्लोरम )। श्वास रोगमें श्वास क्रमसे तेज और क्षीण होता जाता है और अन्तमें एक बार बन्द हो जाता है। रोगिनी इस समय हाँफ उठती है और फिर श्वास लेती है। वक्षमें बार बार चिलक मारनेकी तरह दर्द हो उठता है और सुई गड़नेकी तरह दर्द अनुभव होता है और ऐसा मालूम होता है, मानो वक्षके भीतरसे कुछ बाहरकी ओर धक्का दे रहा है। विशेषकर वक्षके निचले अंशमें। वक्षमें और यकृत प्रदेशमें बीच बीचमें एकाएक भीतरसे बाहरकी ओर सुई गड़नेकी तरह दर्द अनुभव होता है। हृत्प्रदेशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द,—विशेषकर श्वास ग्रहण करनेके समय।

**गर्दन और पीठ**।—बायें नितम्ब देशमें, उरु-शिखरके ऊपरी अंशमें मानो उसी अंशमें मोच आ गयी है, इसी तरहका तेज दर्द अनुभव हुआ करता है ( कोना, कोल्चि, आर्जेण्ट-मेट ), वृद्धि=खड़े होनेपर, विशेषकर चलनेकी अपेक्षा बैठनेके समय अधिक दर्द होता है। ( विश्रामके समय दर्द, चलनेपर अच्छा हो जाता है=स्टैफ, अपनी जगहसे उठनेके समय=रास, स्टैफ )। मानो सर्दी लग गयी है या मोच आ गयी है, इसी ढङ्गका दर्द कमरमें हुआ करता है ( सलफर )।

**प्रत्यङ्ग आदि**।—बायें कन्धेसे बायें हाथकी अँगुली तक ( नक्स-वोम ) दोनों ही में लगातार बहुत ही तकलीफ देनेवाली खींचन और सुई गड़नेकी तरह दर्द अनुभूत होता है। लेटने, बैठने आदि अवस्थामें रहो बदल

भोजनके समय=क्लोरम)। सन्ध्याके समय क्षण-भरके लिये प्रकट होनेवाला उत्ताप और प्यास पैदा हो जाती है। प्रत्यङ्गोंमें बहुत दर्द हुआ करता है (कैमो)। प्रचण्ड उत्ताप और इसके साथ ही बहुत ज्यादा पसीना निकलना। बढ़ना=रातमें या शारीरिक परिश्रमके बाद। बीच बीचमें एकाएक पसीना होकर एकाएक बन्द हो जाता है, खासकर ललाटमें। पसीना होनेपर रोगी को आराम मालूम होता है (क्यूप्रम, जेल्स, नेट्र-म्यूर, सोरिन, रास, लेके)।

**वृद्धि।**—छूनेपर, स्थिर होकर या बैठे रहनेपर और पूरी तरह रोग वाला पैर फैलाकर या उससे जमीन छूकर खड़े होनेपर, मध्याह्नमें, आधी रात के पहले, निर्मल वायुको सेवन करनेपर, जोरसे बहती हुई हवा लगनेपर और पाकाशय खाली रहनेपर।

**घटना।**—मलने या रगड़नेपर, देह या रोगी अङ्ग हिलानेपर, चलने के समय, भोजनके बाद और सो लेने बाद।

**सम्बन्ध।—सदृश**—इथ्यू, ऐगार, ऐम्ब्रा, ऐसाफ, ऐसेर, कास्टि, कोकस, साइक्लेमेन, इग्ने, लैक-कैन, लिडम, मैङ्ग, फाइटो, पल्स, रास, साइलि, सल्फ, ऐ-फास, स्टिक्टा, नक्स-मस, (मानो शून्यमें उड़ता है), कार्बोन-सल्फ, लाइ, फास, पल्स, रास, स्ट्रैमोन, स्टान (अकेला अन्धेरेमें रहनेसे डरता है)। बेल, लाइ (दर्द आदि एकाएक पैदा होता है और एकाएक ही गायब होता है)।

**दोषघ्न।**—बेल, सिना, काफिया, पल्स, कैम्फर।

**तुलनीय।**—मूर्च्छावायु—मस्कस, इग्ने, ऐसाफि। प्रतिक्रियाका दोष ऐम्ब्रा, सोरिनम, ओपियम, कार्बो-वेज। स्नायुशूल—आर्स। दर्द एकाएक आता जाता है=बेल, लाइकोप। बच्चा जमा हुआ दूध वमन करता है=इथूजा। चेतनाकी अधिकता=नक्स वोम। अन्धकारमें भय—स्ट्रैमोन।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ३ रा शततमिक क्रम। उच्चक्रम भी व्यवहृत हुआ करता है।

**क्रियाका स्थायित्व।**—८ से १० दिन।

दाहिनी एँड़ीके बाहरकी ओरकी गाँठमें एकाएक ऐसा दर्द होता है, मानो चोट लग गयी हैं, दर्द खड़े होनेपर ज्यादा और चलनेके समय थोड़ा अनुभूत होता है। बैठनेकी अवस्थामें नाशा नलीके पीछे सन्धिमें अकड़न जैसा दर्द। बैठनेकी अवस्थामें गुल्फके नीचे सुई गड़नेकी तरह दर्द (गुल्फके नीचे दर्द = ऐगार, कास्टि, साइक्लेम, लिडम, मैगी, फाइटो)।

**सर्वाङ्गिक।**—"पल्सेटिला" की तरह इसका रोगी भी उन्मत्त होकर सामने जो पाता है, उसे ही छिन्न-विच्छिन्न कर डालता है, गाली देता है और उन्मत्तकी तरह व्यवहार करता है। सन्ध्याके समय स्थिर रहनेपर उसकी तकलीफ बढ़ जाती है। रातके पहले पहरमें सो नहीं सकता (पर स्वभाव देखकर दवा चुननी चाहिये)। रोगीके शरीरके लाल अंश सब सफेद हो जाते हैं (फेरम)। बुद्धि बहुत तेज। सामान्य चोटसे ही अकड़न पैदा हो जाती है। प्रत्यङ्गोंमें वातसे उत्पन्न फाड़नेकी तरह दर्द, सन्धियोंमें यह दर्द अकसर मालूम नहीं होता, व्यायामके बाद विश्रामके समय ही दर्द अधिक मालूम होता है और शरीर हिलानेपर घट जाया करता है। आन्त्रिक ज्वर में रोगीके शरीरमें बहुत जल्द शय्याक्षत निकल आता है। एक अवस्थामें ज्यादा देरतक रहनेपर दर्द पैदा हो जाता है और उस अवस्थाको बदलनेपर फिर कुछ देरतक अच्छा रहता है। प्रत्यङ्ग आदिमें खींचनकी तरह दर्द या चिलक मारनेकी तरह दर्द,—ऐसा मालूम होता है, मानो हड्डीमें दर्द हो रहा है। रगड़ने या मलनेपर दर्द घट जाता है। अधिकांश लक्षण रातमें भोजनके बाद पैदा होते हैं। सभी इन्द्रियोंमें चेतना बढ़ जाती है। सवेरे शय्यासे उठनेपर सभी निम्नांग बहुत क्षीण और थकेसे मालूम होते हैं।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—थोड़ी देरतक रहनेवाले शीतके बाद बहुत देरतक उत्तापका आवेश रहा करता है। मस्तिष्कमें जड़ता मालूम होती है और प्रबल प्यास पैदा हो जाती है। शीत गलेके पिछले भागसे आरम्भ होकर सुरसुरीके साथ पीठकी राहसे नीचेकी ओर फैलता है। शीतावस्थामें रोगीको मूर्च्छा आ जाया करती है (मुर्देकी तरह दिखाई देता है= ऐल्यूमेन)। दीर्घ उत्ताप अवस्थामें कितनी ही बार चेहरेपर थोड़ा पसीना निकला करता है। उत्ताप अवस्था ही सबसे प्रबल (बेल, ऐण्टि-टार्ट, इपिक, —सर्दी रोगमें=मार्क)। सन्ध्याके बाद और भोजनके समय उत्ताप अधिक अनुभव होता है (सन्ध्याके बाद=ऐ फास, साइलि, डायाडेमा, हिलिञ्जि,—

भोजनके समय=क्लोरम)। सन्ध्याके समय चण-भरके लिये प्रकट होनेवाला उत्ताप और प्यास पैदा हो जाती है। प्रत्यङ्गोंमें बहुत दर्द हुआ करता है (कैमो)। प्रचण्ड उत्ताप और इसके साथ ही बहुत ज्यादा पसीना निकलना। बढना=रातमें या शारीरिक परिश्रमके बाद। बीच बीचमें एकाएक पसीना होकर एकाएक बन्द हो जाता है, खासकर ललाटमें। पसीना होनेपर रोगी को आराम मालूम होता है (क्युप्रम, जेल्स, नेट्र-म्यूर, सोरिन, रास, लेके)।

**वृद्धि**।—छूनेपर, स्थिर होकर या बैठे रहनेपर और पूरी तरह रोग वाला पैर फैलाकर या उससे जमीन छूकर खडे होनेपर, मध्याह्नमें, आधी रात के पहले, निर्मल वायुको सेवन करनेपर, जोरसे बहती हुई हवा लगनेपर और पाकाशय खाली रहनेपर।

**घटनी**।—मलने या रगडनेपर, देह या रोगी अङ्ग हिलानेपर, चलने के समय, भोजनके बाद और सो लेने बाद।

**सम्बन्ध**।—सदृश—इथ्यु, ऐगार, ऐम्ब्रा, ऐसाफ, ऐसेर, कास्टि, कोकस, साइक्लेम, इग्ने, लैक-कैन, लिडम, मैङ्ग, फाइटो, पल्स, रास, स्पाइजि, सल्फ, ऐ-फास, थ्विक्टा, नक्स-मस, (मानो शून्यमें उडता है), कार्बोन-सल्फ, लाइ, फास, पल्स, रास, स्ट्रेमोन, स्ट्रान (अकेला अन्धेरेमें रहनेसे डरता है)। बेल, लाइ (दर्द आदि एकाएक पैदा होता है और एकाएक ही गायब होता है)।

**दोषघ्न**।—बेल, सिना, काफिया, पल्स, कैम्फर।

**तुलनीय**।—मूर्च्छावायु—मस्कस, इग्ने, ऐसाफि। प्रतिक्रियाका दोष ऐम्बा, सोरिनम, ओपियम, कार्बो-वेज। स्नायुमूल—चार्स। दर्द एकाएक आता जाता है=बेल, लाइकोप। बच्चा जमा हुआ दूध वमन करता है=इथूजा। चेतनाकी अधिकता=नक्स वोम। अन्धकारमें भय—स्ट्रेमोन।

**शक्ति**।—मूल अर्कसे ३ रा शततमिक क्रम। उच्चक्रम भी व्यवहृत हुआ करता है।

**क्रियाका स्थायित्व**।—८ से १० दिन।

---

## वेनाडियम ।

( VANADIUM )

**परिचय ।**—एक प्रकारका धातु ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचूर्ण ।

**उपयोगिता और आभास ।**—वेनाडियम आक्सिजेन और योगवाही ( Calalyzer ) का काम करता है। इसीलिये यह टाइफायड, यक्ष्मा, बहुमूत्र, वगैरह बीमारियोंमें व्यवहार होता है। यह रक्तकणमें हिमोग्लोबिन बढ़ा देता है और रोगविष ( Toxin ) के साथ आक्सिजन मिलाकर रोगकी तेजी और शक्ति घटा देता है। जीवाणु नाशक श्वेत कणिकाकी ( Phagocytes ) की पुष्टि और संख्या वृद्धि करनेमे भी यह अत्यन्त प्रखर है ।

यकृत और धमनीकी बीमारीकी यह एक बढ़िया दवा है। भूख न लगना, पाकाशय और आँतोंमें गड़बड़ी, यकृतमें मेद तन्तुकी अधिकता, पेशाबके साथ अण्डलाल और रक्त निकलना, रक्ताल्पता, गुटिका दोष, पुराना वात, बहुमूत्र, धमनीका कड़ापन, वक्षमें दबाव, हिस्टीरिया, विषाद वायु, आँखके रेटिना नामक पर्देमें स्नायविक प्रदाह, अन्धापन प्रभृति लक्षणोंमें वेनाडियमका प्रयोग किया जा सकता है ।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—फास, आर्स, एड्रिनेलेन, टियुबर्क्युलिनम ।

**शक्ति ।**—६—३० ।

---

## विरेट्रिनम ।

( VERATRINUM )

**दूसरा नाम ।**—विरेट्रिया । सेबाडिलाका बीज और विरेट्रमकी जड़का एक प्रकारका क्षार ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचूर्ण ।

**उपयोगिता और आभास ।**—बिजलीके प्रवाहकी तरह तेज दर्द, मानो दर्दकी एक लहर शरीरके भीतरसे चली जाती [illegible] धनुष्टङ्कारकी

मकड़नके समय दस्त के ( नक्स-वोम ) लक्षणमें यह दवा बहुत लाभ करती है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय**—ऐकोन, कोनायम, सेवाडिला।

**दोषघ्न।**—नींबूका रस मिलो काफी।

**शक्ति।**—निम्न-शक्ति।

---

## वेरेट्रम ऐल्बम।

## ( VERATRUM ALBUM )

**दूसरा नाम।**—हेलिबोरस-ऐलबम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—फूल होनेके पहले, संग्रह की हुई जड़से अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:— मार्त्तवको कमी, रक्तकी कमी, शोथ, हृत्शूल, संन्यास, दमा, श्वासनाली-प्रदाह, भीषण कालरा या हैजा अथवा विसूचिका, विसूचिकाकी तरह पतले दस्त आना, शूल, हिमाङ्ग अवस्था, कब्जियत, ऐंठन, सुस्ती, अतिसार, बाधक, मृगी, मूर्च्छाभाव, पाकाशयकी सर्दी, साधारण पक्षाघात, सर-दर्द, मात उतरना, मस्तिष्कमें जल सञ्चय, मूर्च्छावायु, बहुव्यापक सर्दी ( इन्फ्लुएञ्जा ), सविराम ज्वर, आँतमें आँतका अंश घुस जाना, प्रसवके बाद कब्जियत, यकृतमें रक्तकी अधिकता, दाँती लगना या जबड़े अटकना, फिफड़ेका शोथ; उन्माद, खसड़ा या छोटी माता, विषाद वायु, मस्तिष्कावरण प्रदाह, ऋतुके पहले मिचली और आमातिसार, स्नायुशूल, रतौंधी, अन्ननलीका सङ्कोचन, अन्त्रावर्त्तन-प्रदाह, दूषित ज्वर, फिफड़ेका प्रदाह, पलकोंका पक्षाघात, आमवात, लार बहना नींदके समय कराहना, प्लीहाका फूल जाना, गलेका जखम, दाँतमें दर्द, सान्निपातिक ज्वर, सरमें चक्कर, मुंहमें पानी भर आना, हूप या कुकुर खाँसी, पीत ज्वर इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—जिन रोगोंमें हिमाङ्गावस्था बहुत जल्दी जल्दी आ जाती है—जैसे विसूचिका और अन्यान्य जिन सब रोगोंमें इनका हिमाङ्ग या पतनावस्था आ पहुंचती है, उनमें उपयोगी है। जैसे

स्नायुनली शुज प्रदाह, ह्रुप-खाँसी, वाधक, हृत्पिण्डकी कमजोरी,—जिनमें रोगी इतना कमजोर और सुस्त हो पड़ता है कि उसका शरीर बरफको तरह ठण्डा हो जाता है, और ललाटमें ठण्डा पसीना हुआ करता है, उन सब रोगोंमें विशेष कर उसकी हिमांग अवस्थामें "वेरेट्रम" एक अमूल्य दवा मानी जाती है। महात्मा हनिमैनने जिन जिन दवाओं (अर्थात् केम्फोरा, कूप्रम और वेरेट्रम ऐलबम) को विसूचिका रोगमें अतुलनीय बताया था, उनमेंसे एक यह वेरेट्रम है और उनकी शक्तिकी साधना लाखों स्थानोंपर प्रमाणित हुई है, हो रही है और होगी पर हनेमैनने जिस समय इन तीनों दवाओंको विसूचिकाकी अव्यर्थ दवा मानी है, उस समय वास्तवमें उन्हें असली विसूचिकाका एक भी रोगी नहीं मिला था। समाचारपत्रोंमें और लोगोंके मुंहसे इस मारात्मक रोगके लक्षण सुन कर ही उन्होंने इस दवाका निर्देश किया था। यह क्या अमानुषी प्रतिभा और दूरदर्शिताका परिचायक नहीं हैं? किसी किसी सांघातिक विषसे पैदा हुए ज्वरमें भी इसी तरहकी हिमांगावस्था पैदा हो जाती है और ऐसी जगहपर भी "वेरेट्रम"से बहुत लाभ हुआ करता है। इसके कई निर्णायक लक्षण ये हैं:— (१) जीवनी शक्तिकी तेजीसे पतनावस्था, रोगीमें एकदम उठनेकी शक्ति नहीं रह जाती। (२) ललाटमें ठण्डा पसीना निकलना। (३) अकेला भी नहीं रह सकता और किसीसे बोलता भी नहीं है। (४) रोगिनी अपने मनमें सोचती है, कि उसे गर्भ है, और वह बहुत जल्द सन्तान प्रसव करेगी। (५) उन्माद अवस्थामें अपने कपड़े लत्ते फाड़ डालती है, अश्लील व्यवहार करती है, और कामुकता प्रकट करती है, कभी प्रणय सम्बन्धी बातें करती है, और कभी परमार्थिक तत्वोंके सम्बन्धमें बातें किया करती है। (६) जरा भी परिश्रम करते ही मूर्च्छा आ जाती है, रोगी बहुत क्षीण हो जाता है, उठकर बैठनेकी भी शक्ति नहीं रह जाती, (७) ब्रह्मतालुमें ऐसी सर्दी मालूम होती है, मानो एक टुकड़ा बरफ रखा हुआ है, मस्तिष्कमें ऐसा दर्द होता है, मानो फटकर टुकड़े टुकड़े हो जायगा। (८) चेहरा मानो हड्डी हड्डी ही रह जाता है। आँख और गाल गड्ढेमें धसे, नाक ऊँची और रङ्ग नीला। साधारणतः हिमांगावस्था बतानेवाले लक्षण मौजूद रहते हैं। (९) लेटे रहनेकी अवस्थामें चेहरा तमतमाया मालूम होता है, पर उठकर बैठते ही मुर्देकी तरह सफेद पड़ जाता है, और मालूम होता है, कि खून बिलकुल नहीं है, उस समय नाड़ी बहुत धीमी, सारा शरीर ठण्डा और ललाटमें ठण्डा पसीना

हुआ करता है। (१०) जलन-भरी प्यास,—केवल ठण्डी, बहुत ठण्डी पीनेकी सामग्री और खट्टी चीजें पीनेके लिये लालायित रहता है। (११) सारा शरीर बरफकी तरह ठण्डा हो जाता है, चेहरा, नाकका अगला भाग, हाथ, पैर तलवा, बाहु वगैरह सभी बहुत ठण्डे। (१२) उदरमें ठण्डक अनुभव होना (१३) बहुत अधिक दस्त और कै,—रोगी बहुत चीण हो जाता है और उसमें उठनेकी शक्ति नहीं रह जाती। (१४) उदरमें इस तरहका दर्द मालूम होता है, मानो किसी शस्त्रसे काटा जा रहा है, पेट फूला और उसमें स्पर्श सहन नहीं होता। (१५) पतले दस्त आना या उदरामय, मल पानीकी तरह वेगसे निकलता है, बहुत ज्यादा और डर पैदा हो जानेकी वजहसे, रातमें बढ़ जाता है, छेदनेकी तरह अन्त्रशूल और हाथ पैरोंमें पहले ऐंठन पैदा होकर फिर सारे शरीरमें फैल जाती है। जरा हिलते ही दस्त होना बढ़ जाता है और वमन हुआ करता है। साधारणतः बारबार वेगके साथ कुछ हरे रंगका और पानी जैसा मल निकलता है (१६) कब्जियत,—एकदम पाखाना नहीं लगता, मल बड़ा गाठ गाठ, मलान्त्रकी संकोचनीयता या मलान्त्रकी निष्क्रियतासे उत्पन्न, बच्चोंकी दर्दभरी कब्जियत। (१७) बाधक,—वमन होता है, पाखाना हुआ करता है। ठण्डा पसीना होता है, और यहाँतक कि हिमाङ्ग अवस्थातक आ जाती है। प्रत्येक बार ऋतुके समय दो दिनोंतक रोगिनी इतनी चीण हो पड़ती है, कि उसमें खड़े रहने तककी शक्ति नहीं रह जाती। (१८) अफीम खाने और तम्बाकू सेवन करनेके कारण बीमारियाँ। (१८) ठण्डी तर हवा लगनेपर प्रत्यङ्गोंमें दर्द पैदा हो जाता है और शय्याके उत्तापसे वह और भी बढ़ जाया करता है तथा कुछ देरतक लगातार चलते रहनेपर घट जाया करता है।

## लक्षणावली

**मन**।—बहुत शराब पीनेके कारण बुद्धिकी जड़ता (नक्स-वोम)। कभी भी सच्ची बात नहीं बोलता (ओपि)। स्वयं ही नहीं जानता कि वह क्या कह रहा है। रोगी अपनेको एक विख्यात मनुष्य समझता है (स्ट्रेमोन, वेलि), रुपया खर्च किया करता है। मस्तिष्क मेरुमज्जावरण-प्रदाह रोगमें आच्छन्नावस्थाकी तरह गहरी नींद (क्युप्रम-ऐसेट)। रोगी छटपटाया करता है, बहुत प्यास मालूम होती है, दोनों पैरोंमें ऐंठन मालूम होती है,

ठण्ढा पसीना निकला करता है और शरीरमें जगह जगह चुनचुनी हुआ करती है। उन्माद अवस्थामें रोगिनी जो कुछ सामने पाती है, विशेषकर वस्त्र आदि, उन्हें काट कूट और टुकडे टुकडे कर फेंकती है (इग्ने, स्ट्रेमोन, टैरेण्टिय, वेल, कैम्फर, काली-फास), अश्लील बका करती है (वेन, हायो, लिलि-टाई, नक्स, स्ट्रेमोन), या प्रणय (हायो, लैके, प्लेट, फास) या परमार्थिक विषयोंके सम्बन्धमें बातें किया करती है (हायो, लैके, लिलि-टाई, सल्फ)। बहुत बोलना—तेजीसे बातें करना (वेल, हायो, लैके)। दूसरोंके दोषके सम्बन्धमें बोलना चालना पसन्द करती है (वेनजिन) या चुपचाप रहती है। चिढ जानेपर गाली देने लगती है (कैमो, नक्स, पेट्रोल, सिपि)। ऋतु होनेके पहले जिसको तिसको चुम्बन किया करती है (क्रोकस, फास, जिङ्कम)। सौरी घरमें रहनेके समय निर्लज्ज व्यवहार (हायो, फास, सिकेलि)। प्रलाप अवस्थाके सिवा अन्य किसी समय बात नहीं किया चाहती। अकेली भी नहीं रह सकती और बात भी नहीं करना चाहती। दुश्चिन्ता—मानो न जाने कितना दुष्कर्म किया है (ऐल्यू, आर्स, डिजिट, सोरिनम, ऐमोन-कार्ब, चेलिडो, काकुल, फेरम, नेट्र म्यू, थूजा), विशेषकर सन्ध्या और रातमें भोजनके बाद (आर्स, नक्स-वोम, फास) अपने सामाजिक सम्मानके सम्बन्धमें निराश, अपनेको बहुत बड़ी अभागिनी समझती है (वायना, हेलिबो, इपिक, लाई, सिपि)। ऋतु-सम्बन्धी रोगमें अपनी आत्माके उद्धारके सम्बन्धमें निराशा (आर्स, लेके, लिलि-टाई, पल्स, सल्फ)। आन्त्रिक ज्वर-रोगमें रोगी बहुत उद्विग्न, अस्थिर, डरपोक, चिडचिडा, रोना हो जाता है और सभी विषयोंमें उदासीनता प्रकट किया करता है (ऐ-फास, ओपि)। किसी तरह डर जानेके बाद रोगी हमेशा सशंकित और उद्विग्न-भाव प्रकट करता है। शरीर एकदम ठण्ढा हो जाता है। बेहोशी आ जाती है और अनजानमें पतला दस्त (जेल्स) निकला करता है। सम्मान या आत्मगरिमाकी कमीकी वजहसे उत्पन्न मानसिक बीमारियाँ या चित्त-विकार। सभी स्वप्नमय मालूम होता है, रोगी अपने मनमें समझता है, कि वह स्वप्न राज्यमें विचरण कर रहा है (ऐनाक, कैनाब इन, कैनाब-सैट, लेके, मिडोरिन, वैलि)। चित्त-विकार रोगमें जब गाना गाता है, उस समय सीटी बजाता है, हँसता है, इधर उधर दौडता है, सभी विषय और कार्यों में अति रञ्जन और चंचलता प्रकट करता है और उसे जो रोग नहीं है, उसे ही हो गया हुआ समझता है।

रोगिनी अपने मनमें समझती है, कि उसे गर्भ रह गया है। (ब्रूने, सेबाड) और वह जल्द ही सन्तान-प्रसव करेगी।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना—ललाटमें ठण्डा पसीना होता है (मार्कोर, टैवाक, थिरिड), चारों ओर अँधेरा दिखाई देता है (वेल, चिनोपोड-ऐन्थे ल, नक्स, सल्फ, साइक्लेम, फिरम, जेल्स)। एकाएक मूर्च्छित हो जाता है (कार्बो वेज, कैमो, सिङ्को, लैके, फास)। अफीम सेवन (नेट-म्यूर, नक्स-वोम), बहुत ज्यादा तम्बाकू खाने (नैट-म्यूर, नक्स-वोम, टैवाक) या शराब पीने (कोलोसिन्थ, नक्स-वोम) की वजहसे पैदा हुआ सरका चक्कर। माथा बहुत भारी मालूम होता है (ऐल्यु, ब्राई, साइक्लेम, लाई, नैट-म्यूर, सोरिन), आंत्रिक ज्वराधिकारमें, थोड़ा भी शारीरिक श्रम करने या करवट लेनेके समय बेहोशी आ जाना चाहती है (आर्स, कार्डि, सिनिसियो, थिरिड), सामान्य चोट या जखम होनेपर भी रोगिनी बेहोश हो जाती है (सामान्य जखम या चोट आदिके बाद अकडन पैदा हो जाना=वैलि), शरीरका खून आदि रस-क्षयके बाद मूर्च्छा (ट्रिलियम), मूर्च्छाके साथ दुःचिन्ता, मिचली और पेशियाँ सब सिकुडा तथा फैला करती हैं। मस्तिष्कमें जलन (ग्लोन, फास)। अजीर्ण रोगमें माथेका स्नायुशूल, आँख मुंह धंस जाते हैं (रैके), माथा बहुत गर्म और ठण्डे पसीनेसे तर (ऐक्टिया, स्पाई, कैमो, ग्लोन, ओपि, पीडो), माथेमें दर्द हुआ करता है। बच्चा हाथसे अपना माथा रगड़ा करता है (ललाटको रगड़ता है=ग्लोन), और अकेला नहीं रह सकता। माथेपर बार बार हाथ रखता है,—आन्त्रिक ज्वर-रोगमें (मस्तिष्कावरणी प्रदाह=ऐकोन,—मूर्च्छा वायु रोगमें=केली कार्ब)। सर दर्द,—मिचली (ऐण्टि-क्रूड, काक्यु, कार्डि, ग्रैफ, केली-कार्ब, सैङ्गियु, सल्फ) और हरे श्लेष्माका वमन हुआ करता है (आइरिस) और चेहरा म्लान या सफेद हो जाया करता है। (लैके), ग्रीवा अकड़ी मालूम होती है (वेल, कैल्के, सार्सा, साइलि) और बहुत ज्यादा पेशाब हुआ करता है (वेल, क्यूप्रम, इग्ने, आइरिस)—पेशाब होने बाद घटना (जेल्स, इग्ने, कैलमोया), इस तरहका दर्द मानो माथा छिन्न-भिन्न हुआ जाता है (काक्यु, कोलोसिन्थ, हाइपिर), कभी कभी पैदा होनेवाला सर-दर्द,—तीसरे पहर आरम्भ होकर सारी रात रहता है। (वेल, क्यूप्रम), दोनों बाहु मानो जकड़ जाते हैं, रातके अन्तिम भागमें या सवेरे घटता है; बार बार पेशाब हुआ करता है (वेल, क्यूप्रम)। सरकी तेज दर्दकी वजहसे

ठण्डा पसीना निकला करता है और शरीरमें जगह जगह चुनचुनी हुआ करती है। उन्माद अवस्थामें रोगिनी जो कुछ सामने पाती है, विशेषकर वस्त्र आदि, उन्हें काट-कूट और टुकडे टुकडे कर फेंकती है ( इग्ने, स्ट्रेमोन, टैरेण्टिउ, वेल, कैम्फर, कालो-फास ), अश्लील बका करती है ( वेन, हायो, लिलि-टाई, नक्स, स्ट्रेमोन ), या प्रणय ( हायो, लेके, प्लेट, फास ) या परमार्थिक विषयोंके सम्बन्धमें बातें किया करती है ( हायो, लेके, लिलि-टाई, सल्फ )। बहुत बोलना—तेजीसे बातें करना ( वेल, हायो, लेके )। दूसरोंके दोषके सम्बन्धमें बोलना चालना पसन्द करती है ( वेनजिन ) या चुपचाप रहती है। चिढ़ जानेपर गाली देने लगती है ( कैमो, नक्स, पेट्रोल, सिपि )। ऋतु होनेके पहले जिसको तिसको चुम्बन किया करती है ( क्रोकस, फास, जिङ्कम )। सौरी घरमें रहनेके समय निर्लज्ज व्यवहार ( हायो, फास, सिकेलि )। प्रलाप अवस्थाके सिवा अन्य किसी समय बात नहीं किया चाहती। अकेली भी नहीं रह सकती और बात भी नहीं करना चाहती। दुश्चिन्ता—मानो न जाने कितना दुष्कर्म किया है ( ऐल्यू, आर्स, डिजिट, सोरिनम, ऐमोन-कार्ब, चेलिडो, काकुल, फेरम, नेट्रम्यू, थूजा ), विशेषकर सन्ध्या और रातमें भोजनके बाद ( आर्स, नक्स-वोम, फास ) अपने सामाजिक सम्मानके सम्बन्धमें निराश, अपनेको बहुत बडी अभागिनी समझती है ( चायना, हेलिबो, इपिक, लाईं, सिपि )। ऋतु-सम्बन्धी रोगमें अपनी आत्माके उद्धारके सम्बन्धमें निराशा ( आर्स, लेके, लिलि-टाई, पलस, सल्फ )। आन्त्रिक ज्वर-रोगमें रोगी बहुत उद्विग्न, अस्थिर, डरपोक, चिडचिडा, रोना हो जाता है और सभी विषयोंमें उदासीनता प्रकट किया करता है ( ऐ-फास, ओपि )। किसी तरह डर जानेके बाद रोगी हमेशा सशंकित और उद्विग्न-भाव प्रकट करता है। शरीर एकदम ठण्डा हो जाता है। वेहोशी आ जाती है और अनजानमें पतला दस्त ( जेल्स ) निकला करता है। सम्मान या आत्मगरिमाकी कमीकी वजहसे उत्पन्न मानसिक बीमारियाँ या चित्त-विकार। सभी स्वप्नमय मालूम होता है, रोगी अपने मनमें समझता है, कि वह स्वप्न राज्यमें विचरण कर रहा है ( ऐनाक, कैनाब इन, कैनाव-सैट, लेके, मिडोरिन, वैलि )। चित्त विकार रोगमें जब गाना गाता है, उस समय सीटी बजाता है, हँसता है, इधर उधर दौडता है, सभी विषय और कार्यों में अति रञ्जन और अधिकता प्रकट करता है और उसे जो रोग नहीं है, उसे ही हो गया हुआ समझता है।

रोगिनी अपने मनमें समझती है, कि उसे गर्भ रह गया है। (इग्ने, सेबाड) और वह जल्द ही सन्तान-प्रसव करेगी।

**मस्तक**।—सरमें चक्कर आना—ललाटमें ठण्डा पसीना होता है (मार्क-कोर, टेबाक, थिरिड), चारों ओर अँधेरा दिखाई देता है (बेल, चिनोपोड-ऐन्थेल, नक्स, सल्फ, साइक्लेम, फेरम, जेल्स)। एकाएक मूर्च्छित हो जाता है (कार्बो वेज, कैमो, सिङ्को, लैके, फास)। अफीम सेवन (नेट-मूर, नक्स-वोम), बहुत ज्यादा तम्बाकू खाने (नैट मूर, नक्स-वोम, टेबाक) या शराब पीने (कोलोसिन्थ, नक्स-वोम) की वजहसे पेदा हुआ सरका चक्कर। माथा बहुत भारी मालूम होता है (ऐल्यू, ब्राई, साइक्लेम, लाई, नेट-मूर, सोरिन), आंत्रिक ज्वराधिकारमें, थोड़ा भी शारीरिक श्रम करने या करवट लेनेके समय बेहोशी आ जाना चाहती है (आर्स, कार्बि, सिनिसियो, थिरिड), सामान्य चोट या जखम होनेपर भी रोगिनी बेहोश हो जाती है (सामान्य जखम या चोट आदिके बाद अकड़न पैदा हो जाना = वैलि), शरीरका खून आदि रस-क्षयके बाद मूर्च्छा (ड्रिलियम), मूर्च्छाके साथ दु श्चिन्ता, मिचली और पेशियाँ सब सिकुड़ा तथा फैला करती हैं। मस्तिष्कमें जलन (ग्लोन, फास)। अजीर्ण रोगमें माथेका स्नायुशूल, आँख मुँह धस जाते हैं (टैकें), माथा बहुत गर्म और ठण्डे पसीनेसे तर (ऐक्टिया, स्पाई, कैमो, ग्लोन, ओपि, पोडो), माथेमें दर्द हुआ करता है। बच्चा हाथसे अपना माथा रगड़ा करता है (ललाटको रगड़ता है = ग्लोन), और अकेला नहीं रह सकता। माथेपर बार बार हाथ रखता है,—आन्त्रिक ज्वर-रोगमें (मस्तिष्कावरणी प्रदाह = ऐकोन,—मूर्च्छा वायु रोगमें = केली कार्ब)। सर दर्द,—मिचली (ऐपिट-क्रूड, काक्यु, कार्बि, ग्रैफ, केली-कार्ब, सैङ्गिु, सल्फ) और हरे श्लेष्माका वमन हुआ करता है (आइरिस) और चेहरा म्लान या सफेद हो जाया करता है। (लैके), ग्रीवा अकड़ी मालूम होती है (बेल, कैल्के, सार्सा, साइलि) और बहुत ज्यादा पेशाब हुआ करता है (बेल, फूरमम, इग्ने, आइरिस)—पेशाब होने बाद घटना (जेल्स, इग्ने, कैल्मीया), इस तरहका दर्द मानो माथा छिन्न भिन्न हुआ जाता है (काक्यु, कोलोसिन्थ, हाइविर), कभी कभी पैदा होनेवाला सर दर्द,—तीसरे पहर आरम्भ होकर सारी रात रहता है। (बेल, फूरमम), दोनों बाहु मानो जकड़ जाते हैं, रातके अन्तिम भागमें या सवेरे घटता है; बार बार पेशाब हुआ करता है (बेल, फूरमम)। सरके तेज दर्दकी वजहसे

रक्त संचित अवस्था ( बेल्लियु ), उत्ताप बहुत अधिक, नाडी लोहेके तारकी तरह कड़ी, पुष्ट और उसके साथ ही पाकाशयकी उत्तेजना वर्त्तमान रहती है और इसी कारणसे मिचली होती है और वमन हुआ करता है। बहुत ज्यादा पसीना निकलना। नया वायुनली-भुज प्रदाह और श्वास रोगमें फेफड़ेमें रक्त-सञ्चयकी अधिकता, ज्वरका प्रकोप अधिक, श्वासकष्ट, मिचली, वमन और कड़ी तथा उछलती हुई नाड़ी। हृदन्तर्वेष्ट प्रदाह और हृदवहिर्वेष्ट-प्रदाह, धमनी आदि अत्यन्त उत्तेजित भाव धारण करती हैं। हृद्-प्रदेशमें जलन और आलपिन गड़नेकी तरह या अस्पष्ट दर्द मालूम होता है। हृत्पिण्डके स्पन्दनकी आवाज जोरकी और धमनी आदिको प्रबल उत्तेजना-जनक अवसन्नता और चारों ओर अँधेरा दिखाई देना,— शय्यासे उठनेके समय ( आर्स, डिकेलि ) या एकाएक शरीर हिलानेपर, स्थिर भावसे सोये रहनेपर अच्छा रहता है ( डिजिया ), नाडी एकाएक तेज होकर धीरे धीरे शिथिल गति हो जाती है और इसके बाद क्रमसे स्वाभाविककी अपेक्षा भी धीमी गति रहती है।

**गर्दन और पीठ।**—गलेके पिछले भागमें और कन्धेमें लगातार दर्द मालूम होता है और माथा सीधा रखनेमें तकलीफ होती है। पीठकी पेशीके सङ्कोचनकी वजहसे माथा पीछेको ओर खिंचा रहता है। वहिरायाम आक्षेप, धमनी आदि उत्तेजित भाव धारण करते हैं, हाथ पैर बरफकी तरह ठंडे, प्रत्यङ्गोंमें बिजलीके झटकेकी तरह मालूम होता है ( ऐस्टिरियस रियुम ) और मस्तिष्क तथा मेरुमज्जामें रक्त अधिक प्रवेश कर जानेकी वजहसे बेहोशी सी आ जाती है। ऊपरसे नीचेतक समूचे मेरुदण्डमें गरमी, लाली और सिरका पश्चात् भाग गर्म अनुभूत होता है।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—दाहिने ऊरुमें अस्त्र बिधने जैसा दर्द, दाहिनी एँड़ीमें ऐसा मालूम होता है मानो हड्डी खिसक गयी है ( ब्राई कैल्के-फास )—रोगीका चलना फिरना प्रायः असम्भव हो पड़ता है। इसके बाद बायीं एँड़ीपर रोगका आक्रमण होता है। वातकी वजहसे,—खासकर बायें कन्धेमें ( फेरम, लिडम, नक्स-मस, फाइटो, सल्फ — दाहिने कन्धेमें — सैंगुइ, बाधा ड्राई ),—तेज बुखार और बहुत थोड़े परिमाणमें लाल रङ्गका पेशाब होना। स्थान बदलनेवाला दर्द,—अभी एक स्थानमें दर्द था, कुछ देर बाद ही दूसरे स्थानमें मालूम होने लगना ( कैलि बाई, लैक-कैन, पल्स ) पैर, हाथ

की अँगुलियों और पैरकी अंगुलियोंमें ऐंठन। सन्धिवात रोगमें रोगवाली सन्धि फूल उठती है, बहुत दर्द करती है और जोरका बोखार आ जाता है।

**सार्वाङ्गिक।**—चेहरा, गर्दन और अंगुली फड़का तथा चक्कर खाया करती है,—सोनेकी अवस्थामें भी यह लक्षण दूर नहीं होता। ओंठपर फेन लटका करता है, दाँतपर दाँत रगड़ता है। कोई चीज निगलनेमें बहुत तकलीफ होती है। रोगीका माथा रह रहकर हिल उठता है या हिला करता है (लाई, स्ट्रैमोन) और इन्द्रिय-जनित उत्तेजना पैदा हो जाती है। जिनके शरीरमें खूनकी तरह कमी रहती है। ऐसे मनुष्योंके सुस्त करनेवाले उदरामय में बहिरायाम आक्षेप (इथ्यू, बेल, सिना, कूप्रम)। बच्चा मानो डर गया है और मानो अभी उसे अकड़न या धनुष्टंकार होगा, इसी तरहसे चौंक उठता है और ऐसे ही भावसे उसकी देह एकाएक हिल उठती है। तांडव,—निद्राके समय भी स्पन्दन बन्द नहीं होता (जिंजिया)। पक्षाघात,—रोगवाली हड्डीमें चुनचुनी झुनझुनी हुआ करती है, अधिक रक्तका सञ्चय,—विशेषकर मस्तिष्ककी जड़में, वक्षमें, मेरुदंडमें और पाकस्थलीमें। ज्वरके साथ शोथ।

**त्वचा।**—शरीरमें जगह जगह खुजली पैदा हो जाती है,—रगड़नेपर घटना। शरीरकी त्वचामें चुनचुनी झुनझुनी हुआ करती है। त्वचा ठंडी, लसदार गोंदकी तरह पसीना, नीली आभा लिये, स्पर्श-ज्ञान रहित और सिकुड़ी प्रकुप्त ज्वरके साथ शरीरमें उद्भेद, खसड़ाके ज्वरकी अवस्थामें—खासकर यदि फेफड़ेके प्रदाहका लक्षण प्रकट हो, खुजली वगैरह निकलनेके पहले आक्षेपका पैदा हो जाना। चेचक—तेज बोखार, बेचैनी और भयानक यन्त्रणा।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—सर्दी मालूम होना और मिचली, विशेषकर सबेरे उठनेपर। सारा शरीर ठण्डा और चेहरा तलहत्थी और पैरोंमें ठण्डा पसीना निकलता है (आर्स, कैम्फो, टैबाक, वेरेट)। ज्वर-रोगमें पुष्ट, कड़ी और तेज नाड़ी (ऐकोन, बेल, जेल्स)। बहुत ज्यादा पसीना निकलता है, पसीना ठण्डा और रोगीको बहुत सुस्ती अनुभव होती है (फास)। वातश्लेष्मा ज्वर,—नाड़ी पुष्ट, अनमनीय और द्रुत, सरके पिछले भागमें भयानक यन्त्रणा मालूम होती है, प्रलाप बकने लगता है और काला पाखाना हुआ करता है।

निद्रा।—अनिद्रा, रोगी चिड़चिड़ा और झगड़ालू हो जाता है। स्वप्न.—मानो कितने ही आदमी पानीमें डूब रहे हैं, मानो वह स्वयं पानीपर तैर रहा है या पानीमें पड़ा हुआ है।

वृद्धि।—शरीर हिलानेपर, शय्यासे उठनेके समय, सोने बाद (श्वास-कष्ट, सर-दर्द), चलनेपर, गर्म जगहसे ठंडी जगहमें जानेपर, एकाएक शरीर हिलानेपर, सीधे होकर बैठनेपर, सवेरे नींद खुलनेपर और खुली देहमें शीत, सर्दी आदि लगनेपर।

उपशम।—आँख खोलने और माथा स्थिर भावसे रखनेपर, दबाने, रगड़ने या मलनेपर।

सम्बन्ध।—सदृश—ऐकोन, ऐण्टि टार्ट, बैप्टि, बेल, ब्राई, डिजिट, फेरम-फास, जेल्स, ग्लोन, हाइपेरिक, कैल्मीया, लैचने, नक्स, रोडो, सैङ्गिवु, ईग्निशो, हायो, फास, टैबाक, वेरेट-ऐल।

दोषघ्न।—गर्म काफी।

तुलनीय।—सूतिकावस्थाकी अकड़न—जैल्स। रक्तकी अधिकता—फेरम-फास, बेल। मोटा ताजा—अरम। ताण्डव—हायोस। फिफड़ेका प्रदाह—सैंगुने। धनुष्टङ्कार—नक्स, हाइप। वातका ज्वर—ब्रायो। लू लग जाना—ग्लोनोयन, जैल्स। धीर और अनियमित नाड़ी—डिजिट, टैबेकम। पैरमें मानो गोला मोजा हो—कैल्के। गर्दन हिलाना—लाइकोप, स्ट्रैमो। गलेकी कमजोरी—ऐण्टि-टार्ट।

शक्ति।—निम्न क्रमसे ३० शततमिक क्रम।

---

## वैक्सिनियम मार्टिलस।
### ( VACCINIUM MYRTILLUS )

**दूसरा नाम**।—बिल-बेरी।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—ताजे फलसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—उदरामय और आमाशय रोगमें ५ बूंद मात्रामें इसका मूल अरिष्ट सेवन करनेपर आँतोंको जीवाणु-शून्य रखता है।

**शक्ति।**—मूल अरिष्ट।

---

## वार्वेस्कम थेप्सस।

## ( VERBASCUM THAPSUS )

**दूसरा नाम।**—थेप्सस वारवेटस।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—खिले हुए वृक्षके पत्तेसे अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—मलद्वारमें खुजली, शूल, कब्जियत, बहरापन, अनजानमें शय्यामें पेशाब हो जाना बवासीर, स्नायुशूल, मुंहका स्नायुशूल, पेशाब रोकनेकी शक्तिका न रहना।

**उपयोगिता और आभास।**—स्नायविक उत्तेजना, वायुनली-भुज-गत उत्तेजना और खाँसी, मूत्रनलीमें उत्तेजना और पेशाबमें कष्ट प्रभृति में यह विशेष लाभ दायक है। मानो दो चिमटेसे दबाया जा रहा है, इस तरहका दर्द पैदा करनेवाला अधकपारी या एक पार्श्वका सर दर्द, बायीं ओरकी युगास्थि, कान, गाल और कनपटीके सयोग-रन्ध्रका स्नायुशूल इत्यादि भी इससे अच्छा हो जाया करता है। यह सब दर्द जाड़ा गर्मीके परिवर्त्तनसे, बोलनेपर, छींकनेपर या दाँतपर दाँत घसनेपर बढ जाया करता है। तेज सुरहीकी आवाजकी तरह शब्द करनेवाली गम्भीर, खोखली और उखडी हुई आवाज प्रकट करनेवाली खाँसीमें भी इससे बहुत फायदा हुआ करता है, इसकी खाँसी रातमें बढती है, बच्चा नींदवाली अवस्थामें ही खाँसा करता करता है, ऊँचे स्वरसे पढनेके समय स्वरभङ्ग हो जाता है और वक्षमें सुई गडनेकी तरह दर्द अनुभव हुआ करता है। शय्यामें पेशाब कर देना और बूंद बूद पेशाब होनेपर भी इससे बहुत फायदा होता है। इससे बना "मूलेन आयल" कानका दर्द और बहरापनमें कानमें बूट बूद डालनेपर फायदा होता है।

## लक्षणावली।

**मस्तक**।—सरमें चक्कर आना,—बायीं तलहत्थीपर माथा रखनेपर बायें गालमें दबावकी तरह दर्द,—ललाटमें दर्द अधिक मालूम होता है। भोजनके समय दाहिनी, कनपटीके अन्तरतम प्रदेशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द,—यह दाहिनी ओरकी ऊपरवाली पंक्तिके दाँततक चला जाता है, दबानेपर बढ़ना (केली-बाई, लैके, मिनियेन, पल्स, स्पाइजि)। मानो दोनों कनपटी बड़े चिमटेसे जोरसे दबायी जा रही हैं, इसी तरहकी तकलीफ होती है (कावय, डायस्को, नक्स मस)। चलनेके समय दप दप हुआ करता है।

**कान**।—बायें कानके भीतर सुन्न हो जाना। कानमें फाड़ने या अस्त्रके आघातकी तरह दर्द, कभी कभी भोजनके समय इसी तरहका दर्द अनुभव होता है। ऐसा अनुभव होना मानो दोनों कान भीतरकी ओर खिंच रहे हैं। ऐसा बहरापन मानो कानमें ताला लग गया है। (ऐ माई, लैके, मैङ्गेन, मार्क-डाल, नेट-कार्ब, पल्स)। जोरकी आवाजमें पढ़नेके समय पहिले दाहिना कान इसके बाद बाँया कान रुक जाता है या उसमें ऐसा अनुभव होता है, मानो ताला लग गया है, पर श्रवण शक्तिमें किसी तरहकी गड़बड़ी नहीं होती। कर्णशूल (मूलीन आयिलके बाहरी प्रयोगसे बहुत लाभ होता है)। कान और स्वरनली दोनो ही रुकी मालूम होती हैं।

**नाक**।—दोनों ही कान, नाक और स्वरनलीमें ऐसा मालूम होना मानो रुक गयी है। ललाटकी अस्थिनालिकासे बहुत ज्यादा श्लेष्मा निकलना और आँखसे गर्म जलन पैदा करनेवाला और बहुत ज्यादा आँसू बहा करता है।

**मुखमण्डल**।—बायें हनु और गालकी हड्डीमें भयंकर दबावकी तरह, बुद्धि लोप करदेनेवाली और चिपक जानेकी तरह तकलीफ, वृद्धि— दबानेपर (प्लैट), घरके बाहरकी या तेज जलीय वायु लगनेपर, सर्दी गर्मीके परिवर्त्तनसे और मुंहकी पेशीके सकोचनसे, बोलने या दाँतपर दाँत दबानेके समय। चिबुककी पेशी और कण्ठनली बहुत जकड़ जाती है। बायीं पुंगास्थिके नीचे सुई गड़नेकी तरह दर्द। जिह्वामूल भूरे रंगका दिखाई देता है, पर स्वाद लेनेकी शक्तिमें किसी तरहकी गड़बड़ी नहीं होती,—

सवेरे और दो पहरके पहले। जीभ पीली, भूरे रंगकी हो जाती है और सवेरे तथा सन्ध्याके भोजनके बाद जीभपर गाढ़ी गोंदकी तरह ज्यादा लार सञ्चित होती है। निगलनेके समय कण्ठमें भयानक दर्द मालूम होता है।

**पाकाशय।**—डकारके साथ कण्ठमें स्वादहीन लार सञ्चित होती है। शून्य या तीती डकार और मिचली। बार बार हिचकी। (इग्ने)।

**अन्त्राशय।**—नाभीपर मानो पत्थरका एक टुकड़ा रखा हुआ है, इस तरहका तकलीफ देनेवाला दबाव मालूम होता है (पलस), झुकनेपर बढ़ जाता है। बायीं कोखमें छेदने या सुई गड़नेकी तरह दर्द। बायीं ओरके पंजरेके नीचे लगातार गड़गड़ाहट या कलकल शब्द सुन पड़ता है। अन्त्रमण्डली मानो गेंडुरी मारकर नाभीमें लग गई हैं या अलग हुई जाती है, इस तरहका अनुभव होना।

**पेशाब।**—दुरारोग्य शय्याका पेशाब (इक्विसेटम, सिपिया, सिना), इसके साथ ही रेतस्खलन भी हुआ करता है। पेशाब करनेके समय बून्द बून्दकर पेशाब निकलता है (कैम्फो, कैन्थ, कोना, क्लिमैंट, डालका, नक्स-वोम, पलस)। बार बार बहुत ज्यादा पेशाब (एपिस, ऐपोसिन, सीपा, पलस)। इसके बाद थोड़ा हो जाता है।

**श्वासयंत्र।**—जोरसे पढ़नेके समय स्वरभंग पैदा हो जाता है (मिडोरिन, सेनेगा, फास)। सर्दी रोगमें स्वरभंग,—छाती मानो श्लेष्मासे भरी है और श्वासमें तकलीफ अनुभव होती है। वक्षमें सुई गड़नेकी तरह दर्द (ब्राइ, केली-कार्ब)। तुरही की ध्वनिकी तरह तेज शब्द करनेवाली गभीर, शून्य गर्भ, सूखी और उखड़ी आवाज बतानेवाली खाँसी,—विशेषकर सन्ध्याके समय और रातमें (फास, रास, स्पञ्ज)। बच्चा निद्रित अवस्थामें ही खाँसा करता है (ऐकोन, बेल, कैल्के, कैमो, साइलेस, हायो)। वक्षमें उत्तेजनाकी वजहसे पैदा हुई खाँसी (वेरेट-ऐल्ब)। संध्याके बाद सोनेपर वक्ष जकड़ जाता है और हृत्पिण्डमें ऐसा दर्द होता है, मानो छुरी मार दी गई है।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—पीठ और पृष्ठ-फलकमें अस्त्रके आघातकी तरह दर्द। बायें अंसफलकमें सुई गड़नेकी तरह तेज दर्द (बेडियेगा)। कमरमें

दर्द,—दबानेपर बढ़ जाता है। कलाई और हाथके अंगूठेके संयोग स्थलमें मानो मोच आ गई है, इस तरह सलाई गड़नेकी तरह दर्द। वायु सेवनके लिये घरसे बाहर चलनेके समय दाहिने उरुकी पेशीमें ऐंठन हो जाती है और दर्द हुआ करता है। ( साइक्लेम, कोलोफिल, नेट-म्यूर )। दाहिने जानुमें एकाएक दर्द पैदा हो जाता है ( चेनिडी, ऐ-कार्बोल ) खड़े होनेकी अवस्थामें दाहिने तलवेकी पेशीमें ऐसी खींचन मालूम होती है, मानो जकड़ गया है या ऐंठन हो रही है—चलनेपर फिर तकलीफ नहीं रहती। ( कास्टि, फेरम, सल्फ )। जानुका कांपना।

**सार्वाङ्गिक।**—सवेरे शय्यासे उठने बाद बहुत आलस्य मालूम होता है या सो जानेकी इच्छा होती है, रोगी बार बार जम्हाई लेता है और अंगड़ाई आती है। प्रत्यंगोंके भीतर शूल बेधनेकी तरह तेज दर्द, पसीना नहीं निकलता ( ऐकोन, बेल, कैल्के, डायाडेमा, लिडम, लाई, नक्स-मस, ओपि, सिकेलि, साइलि, सल्फ )। बैठनेकी अवस्था त्यागकर उठनेपर, आराम मालूम होता है। बैठनेकी अवस्थामें और सर्दी-गर्मीके परिवर्त्तनसे दर्द आदि बढ़ जाता है। शरीरमें जगह जगह फटना या सुई गड़नेकी तरह दर्द, ( ब्राई, केलि कार्ब )। सोने बाद औंघाई ( ऐगार, एपिस, कैल्के-फास, साइक्यूटा, लाई, फास, रास )। सारा शरीर ठण्डा मालूम होता है ( कैम्फो, वेरेट-ऐल्ब )।

**वृद्धि।**—दबाने या टीपनेपर, झुकनेपर, या चर्वण पेशीको हिलानेपर बोलने या दाँतपर दाँत रगड़नेपर, संध्याके बाद, सर्दी-गर्मीके परिवर्त्तनसे, लेटे रहनेपर।

**सम्बन्ध।**—सदृश—कौरेल रुब, कास्टि, ड्रोसेरा, नक्स-वोम, प्लैट, रास-एरो, स्टैनम, सल्फर, वेरेट्रम ऐल्ब, कैम्फो, कैम्थ, इकिसेटम, लाई, सिकेलि सिपि।

**उपशम।**—बैठनेकी अवस्थासे उठनेपर।

**तुलनीय।**—स्नायुशूल,—पाची, स्टैनम। खाँसीमें—ड्रोसेरा, स्क्विलिया सल्फ। मल—नेट्र म्यूर।

शक्ति।—मूल अरिष्टसे ६ ठा शततमिक क्रम। उच्चक्रमका भी प्रयोग होता है।

---

## वर्बिना-हेस्टेटा।

## ( VERBENA HASTATA ).

**दूसरा नाम।**—आयरन-वीड।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—समूचे ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—स्नायु-विधान और चर्मपर ही इसकी प्रधान क्रिया होती है। रासटक्सके विषके कारण या किसी दूसरे चर्म रोगमें छालेकी तरह उद्भेद होनेपर इससे खूब लाभ होता है। चोट आदिमें भी रोगवाले स्थानके रक्त प्रवाहको घटाकर बहुत जल्द तकलीफ और अकड़न घटा देता है। सन्यास रोगमें इस दवाका प्रयोग करनेपर बहुत जल्द रोगी की मानसिक शक्ति लौट आती है। अनिद्रा, मानसिक परिश्रमकी वजहसे अवसाद प्रभृतिमें भी इसका व्यवहार होता है।

शक्ति।—मूल अर्क एक मात्रा सिर्फ प्रयोग करना चाहिये।

---

## वेसिकेरिया।

## ( VESICARIA )

**दूसरा नाम।**—वेसिकेरिया कम्युनिस।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—समूचे ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—मूत्र और मूत्रपिण्ड सम्बन्धी यावत बीमारियोंमें इसका व्यवहार [illegible] मूत्र पथरी और गोनोरियामें तथा मूत्राशय प्रदाह रोगमें, मूत्र [illegible] दर्द [illegible] पेशाब करने [illegible]

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—बोटानिकस, थ्लैस्पि-वर्सा-पेस्ट, कक्कस-कैक्ट, आर्टिका-य्रु।

**शक्ति।**—५, १० बूंन्द मात्रामें पानीके साथ सेवन करना चाहिये।

---

## वेस्पा।

### (VESPA)

**दूसरा नाम।**—वेस्पा-क्रारिस। एक प्रकारकी बर्रे।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—जीवित बर्रेंसे सुरासारके साथ अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—चर्म और स्त्री-जननेन्द्रियके ऊपर ही इसकी मुख्य क्रिया दिखाई देती है। ऋतु-स्रावके पहले सुस्ती, दर्द, तलपेटमें दबाव मालूम होना और कब्जियत, बायें डिम्बाशयमें जलन, बार बार पेशाबका वेग, पेशाब करनेके समय मूत्रनलीमें जलन, मलद्वारके पीछे दर्द, कमर तक उस दर्दका फैल जाना, जरायु मुखका जखम, प्रभृति लक्षण में स्त्री रोगमें वेस्पा एक आवश्यक दवा है।

चर्ममें छालेकी तरह चट्टे, परन्तु उसमें दर्द या प्रदाह नहीं रहता, असह्य खुजली होती है, फोड़ा, त्वचापर चक्का चक्का दाग, विनिगर मिले पानीमें स्नान करनेपर चर्मके रोग दब जाते हैं, आँखोंका प्रदाह प्रभृति लक्षण में तथा बहुतसे चर्म रोगोंमें इससे बहुत लाभ होता है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—आर्स, एपिस, मिचेला, य्रुपि-पर्प्यु, हाइड्रोकोटाइल।

**दोषघ्न।**—एपिस, लेरम, केम्फर, नमकका पानी, विनिगरका पानी।

**विपाक भावापन्न।**—हाइड्रोकोटाइल।

**शक्ति।**—६—३०।

---

## वाइबर्नम ओपुलस।

## ( VIBURNUM OPULUS )

**दूसरा नाम।**— वाइबर्नम आक्सिकोकस।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**— ताजी छालसे मूल अरिष्ट तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—प्रसवके बादका दर्द, गर्भावस्थामें खांसी, ऐंठन, नाना प्रकारका बाधकका दर्द, कानमें दर्द, मूर्च्छा वायु, नकली प्रसवका दर्द, कटिवात, गर्भस्राव; डिम्बाशयमें दर्द, पक्षाघात, जरायुमें दर्द, जरायुका नीचेकी ओर खिचना।

**उपयोगिता और आभास।**—जिन स्थानोंमें जरायु और डिम्बाशय प्रदेशमें अनियमित आक्षेपिक दर्द मौजूद रहता है और उदरके भीतरके अन्यान्य यन्त्रोंमें या तो आक्षेपिक अथवा प्रबल सङ्कोचनका दर्द मालूम होता है उसमें "वाइबर्नम" से बहुत फायदा दिखाई देता है। खासकर शेषोक्त अवस्था यदि जरायुमें उत्तेजनाकी वजहसे पैदा हुई हो। मूर्च्छा-रोगमें जरायु में उत्तेजना, स्नायुशूलकी तरह या झिल्ली निकलनेवाला रज कष्ट या बाधक, —जरायुमें ऐंठनकी तरह प्रचण्ड दर्द मालूम होना इत्यादि भी इसके द्वारा आराम हो जाया करता है। ऋतु विलम्बसे होता है, पेशाब बहुत थोड़ा होता है, आक्षेप पैदा करनेवाला, दो एक दिन बाद ही बन्द हो जाता है, जरायुमें भार मालूम होता है, डिम्बाशय प्रदेशमें अधिक रक्त सञ्चय अनुभूत होता है और तलपेटमेंसे दर्द पैदा होकर दोनों उरुके सामनेवाले अंशसे होता हुआ नीचेकी ओर चला जाता है। रोगिनीके वायुसे पैदा हुआ रोग हो जाता है। समूचे स्नायु-विधानमें उत्तेजना पैदा हो जाती है और कभी कभी जरायु या डिम्बाशयकी रोगिनीमें आक्षेपिक मूत्रकृच्छ्रता पैदा हो जाती है। बहुत दूरतक पैदल चलनेके बाद दोनों पैर या चरणमें और गर्भवती स्त्रियोंके दोनों पैरोंमें ऐंठन होती है और उसके बाद दोनों पैर सुन्न हो जाते हैं।

### लक्षणावली।

**मन।**—मुह्यमान या मोह प्राप्त चित्त। किसी विषयमें मन नहीं लगा

सकता ( ड्युं, ऐलेट्रिस, लैक कैन, लाइकोपस, रास, स्कुटेलेर, सिनिसियो, जैरोफिल )। सवेरे स्तम्भित भाव,—रोगी बैठ नहीं सकता, वह नहीं जानता कि वह कहां है या उसे क्या करना होगा। मानसिक परिश्रमकी शक्तिका न रहना ( कोना, रास, सेलिन, सिपि, साइलि )।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना,—तीसरे पहर आंख बन्द करनेपर ( आर्नि, हिप, लैके, ऐ-फास, साइलि, थिरिड )। सरमें चक्कर आनेकी वजहसे शरीर बायीं ओर घूम जाता है, अपनी जगहसे उठनेके समय रोगीको ऐसा मालूम होता है कि वह सामनेकी ओर गिर जायगा ( सल्फ, नक्स-वोम )। वृद्धि=सीढ़ी उतरनेपर या धुन्धली रोशनीवाले कमरेके भीतर चलनेके समय ( स्ट्रैमोन,—आंख बन्द करनेपर=ऐल्यू, आर्जेण्ट-नाई, स्ट्रैमोन )। ललाटमें धीमा धीमा सर दर्द—दर्द आंखके गोलेतक चला जाता है, वृद्धि=मानसिक परिश्रमसे ( नेट-म्यूर, नक्स-वोम, प्लम्ब, पल्स, साइलि )। घटना—इधर उधर घूमनेपर ( रास, साइलि )। ललाटके सर दर्दमें बीच बीचमें सरमें चक्कर आनेकी तरह मालूम होता है ( प्लम्ब, जैल्यक्स ),—रोगीमें अध्ययन आदि करनेकी शक्ति नहीं रहती और बार बार बहुत ज्यादा पेशाब हुआ करता है ( इग्ने, आइरिस, वेरेट्रम )। भार मालूम होनेवाला धीमा सर-दर्द—अधिकांश स्थानोंमें आंखके ऊपरी प्रदेशमें ( लैके, लाइकोपस, टिलिया ),—विशेषकर बायें पार्श्वमें ( कलोफिलम, इपिक, फास, लैक-कैन ), कभी कभी दर्द मूर्द्धादेशमें और सरके पिछले भागमें चला जाता है, विलम्बसे पैदा होनेवाला इस तरहका सर दर्द अधिकांश स्थानोंमें ऋतुके आविर्भावके समय ही मालूम होता है ( ऐक्टिया, सेफा, पैनेड ), वृद्धि=एकाएक देह और माथा हिलानेपर ( ऐ-नाई, बेल, कोना, ग्लोन, साइ )। किसी अवलम्बनपर शरीर रखकर झुकनेपर ( बेल, मैङ्ग, मार्क, पल्स ), पैर फिसलनेपर ( ऐनाक, नाई, लिडम, पल्स, साइ, थूजा ) और हिलनेपर। बायीं ओरके कपालमें भयानक दर्द—मानो माथा भेदकर दर्द फैलता है। वृद्धि=प्रत्येक बार खांसनेपर ( नाई, कैप्स, काकुर, जैल्स, ग्लोन, आइरिस, क्रियो, लाई, नेट-म्यूर ) और लगातार बिना रुकावटके पाखाना निकलता है ( लाई, पल्स, साइलि, सल्फ )।

**आंख।**—आंखके ऊपरी अंश और पक्ष्मगोलकमें भार मालूम होना

( आँखकी ऊपरी पलकमें भार मालूम होता है—कोलोफिल ), कितनी ही बार ऐसा हो.जाता है, कि एक चीजको दो बार देखे बिना यह स्थिर नहीं कर सकता कि वह क्या है ( अपांग-दृष्टि किये बिना सब चीजको देख नहीं सकता=चिनिन-सल्फ—ध्यान पूर्वक स्थिर दृष्टिसे देखनेपर सब चीज स्पष्ट दिखाई देती है=आरम )। आँखके गोलेमें बहुत दर्द होता है और उसमें स्पर्श असह्य मालूम होता है ( ब्राई, युपेट, जेल्स, ग्लोन, हैमा, लैके, कामोक्लोड। बाधक-रोगमें=जिङ्कम )। आँखमें जलन मालूम होती है और लगातार आँसू बहा करता है ( इयुफ्रे, केलि-आयोड, क्रियो, फाइटो )।

**कान।**—कानमें रह रहकर चिलक मार उठता है,—मानो छुरी मारी जा रही है ( पल्स, जिङ्कम )। कानमें दर्दकी वजहसे रातमें नींद खुल जाती है,—ऐसा मालूम होता है मानो अस्थिके अन्तरतम प्रदेशसे दर्द पैदा हो रहा है। कर्ण-विवरमें ऐसा दर्द होता है, मानो चोट लगी है ( कैल्के-फास, मैङ्गेन ),—रोगी रोगवाला कान दबाकर सो नहीं सकता, रोगी अपना कान रगड़े बिना नहीं रह सकता,—उसे ऐसा मालम होता है, मानो उसका यही कानवाला भाग माथेमें लोहेकी काँटीसे रुका हुआ है।

**मुखमण्डल आदि।**—चेहरा तमतमाया और गर्म ( कैमो, इयुपेट, ग्लोन, लिलि-टाई,—प्रसवके दर्दमें=आर्नि, बेल, काफि, फेरम, जेल्स, ओपि )। जीभ सूखी, चौड़ी और सफेद रङ्गकी या बीचका अंश भूरे रङ्गका उसपर दाँतके दाग रहते हैं ( आर्स, चेलिडो, ग्लोन, हाइड्रेस्ट, मार्क-प्रोट, रोडोड, रास टक्स, सेम्बल )। मुँहका स्वाद ताँबेके जङ्गकी तरह ( काकुल, कोलसिन्थ, लैके, पोलिपोरस, सल्फ, आस्टिलेगो, जिङ्कम ) और घृणाजनक। ओंठ और मुख-विवर सूखे ( आर्स, ब्राई, नक्स-मस, पल्स )।

**पाकाशय।**—लगातार मिचली,—इसके साथ ही बहुत सुस्ती, भोजनके बाद बन्द हो जाता है ( ब्रोम, कैमो-ब्राई, लोबेल, सेङ्गियु, सिनेप, स्पाई ), परन्तु कुछ देर बाद फिर पैदा हो जाता है, मिचलीके बाद वमन। रोज रातमें प्राणान्तक मिचली पैदा हो जाती है,—रोगिनी समझती है, कि वह अब न जीयेगी ( इपिक, टैबाक ),—रोगिनी किसी भी भावसे क्यों न रहे, उसकी मिचली किसी तरह भी बन्द नहीं होती; जरा हिलनेसे ही बढ़ जाती है ( गासिपियम, टैबाक, थिरिडि, वेरेट )। कुछ खानेपर वह

मानो पाकाशयमें प्रवेश करनेपर पत्थरकी तरह हो जाता है—इसी तरहका भार मालूम होता है। (ब्राइ, हाइड्रेस्ट, ब्रायोड, कैली-बाई, लैके, नाई, ऐ-नाई, पल्स)। पाकाशयमें सुस्ती और मिचली मालूम होता है और इसी वजह से रोगिनी सोये बिना नहीं रह सकती। रजोनिवृत्तिके बाद दस दिनों तक ऐसा ही हुआ करता है। पाकाशयमें बहुत अधिक खालीपन अनुभव होना (ऐक्टिया, इग्ने, सिपि)। खानेपर बिलकुल ही रुचि नहीं रहती। पाकाशय भरा मालूम होता है। पाकाशयमें दर्द हुआ करता है,—सामनेकी ओर पाकस्थली फैलाकर देह और प्रत्यंग आदि फैलानेपर (अर्थात अँगड़ाई लेने-पर) आराम मालूम होता है।

**अन्त्राशय।**—क्रोड़ामें शूल बेधनेकी तरह गहरा दर्द,—ऐसा मालूम होता है, मानो क्रोड़ाकी शिराएँ आदिके भीतरसे गर्म जलीय पदार्थ प्रवाहित हो रहा है, घरमें घूमनेपर आराम मालूम होता है। क्रोड़ा प्रदेशमें तेज दर्द और सुस्ती, पसीना निकलनेपर घटा मालूम होता है। बाये पार्श्वकी तैरने-वाली या नकली पसलीके नीचे टपकनेकी तरह तेज दर्द (रैनान-बल्ब)। घटना= जोरसे दबाने और चलनेपर, बायी करवट सो नहीं सकता। उदर,—विशेष कर नाभी प्रदेशमें, बहुत दर्द और स्पर्शका सहन न होना। तलपेटमें ऐंठनकी तरह शूलका दर्द,—इतना दर्द होता है, कि रोगिनी उसे सहन नहीं कर सकती। दर्द एकाएक पैदा हो जाता है और बहुत प्रचण्ड भाव धारण करता है।

**मलान्त्र और मल।**—कब्जियत,—मल बड़ा, सूखा, कड़ा, गांठ गांठ, निकलनेके समय इतनी तकलीफ होती है, कि किसी तरहसे यन्त्रकी सहायता लेनी पड़ती है (ऐल्यू, ओपि, प्लम्ब, प्लेट), भयानक कूथन मालूम होती है, या मलान्त्रमें संकोचन शक्ति बिलकुल ही नहीं रह जाती है। पाखाना होने बाद काले रंगका खून निकलता है (ऐ-फ्लू, नैट-म्यूर)। उदरामय,—मल बहुत ज्यादा पानीकी तरह और पाखाना होनेके समय जाड़ा और ललाटसे ठण्डा पसीना, दोनों ही हुआ करता है। (ट्राम्बिड, वेरेट)। पाखाना होनेके समय वेग देनेपर सरका दर्द बढ़ जाता है।

**पेशाब।**—पेशाबके बाद ऐसा मालूम होता है, मानो मूत्रमार्गसे और भी पेशाब निकलता है (ऐसारिगस)। पेशाब निर्मल। बहुत ज्यादा और बार बार हुआ करता है, विशेषकर ऋतुके समय सर-दर्द रोगमें। किसी तरहका सपना देखे बिना ही वीर्य निकल जाता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय ।**—रजस्राव आरम्भ होनेके पहले जरायु आदिका नीचेकी ओर तेजीसे खिचना और दोनों उरुको ऊपरवाली पेशीमें इस तरहका दर्द मालूम होता है मानो पेशियां जकड़ गयी हैं, नितम्ब और विटप (गुह्य-द्वार और जननेन्द्रियके बीचका स्थान) देशमें भयानक दर्द हुआ करता है और भार मालूम होता है, डिम्बाशयके ऊपरी अंशमें रह रहकर बेधनेकी तरह तेज दर्द अनुभव होता है। दर्दकी वजहसे रोगिनी इतनी चंचल हो पड़ती है, कि किसी तरह भी स्थिर होकर नहीं बैठ सकती, तलपेट और जरायुमें प्राणा-न्तक ऐंठनकी तरह या शूलकी तरह दर्द पैदा हो जाता है, दर्द पीठमें पैदा होकर घूमता हुआ उदरमें चला जाता है और अन्तमें जरायुमें ऐंठनकी तरह दर्द पैदा हो जाता है। रजःस्रावके समय मिचली, तलपेटमें ऐंठनकी तरह दर्द, तकलीफसे रोगिनी बेचैन हो पड़ती है। कभी कभी कई घण्टोंके लिये स्राव बन्द हो जाता है और इसके बाद थक्का थक्का स्राव हुआ करता है। स्राव बहुत थोड़ा, पतला, फीके रङ्गका। माथा हलका मालूम होता है, और उठने बैठनेके समय बेहोशी-सी आ जाना चाहती है। ऋतु-स्रावके समयकी तकलीफकी वजहसे रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसकी साँस रुक जायगी और हृत्पिण्डकी गति बन्द हो जायगी। आक्षे-पिक या झिल्लीयुक्त रजःकृच्छ्र। प्रदर,—स्राव पतला, पीले अथवा सफेद रंगका या वर्णहीन, पर पाखाना होनेके समय गाढ़ा सफेद रगका खून मिला स्राव हुआ करता है। दोनों डिम्बाधार प्रदेशमें ऐंठनकी तरह या शूलकी तरह दर्द आरम्भ होकर उरु होता हुआ नीचेकी ओर चला जाता है ऋतु बन्द होनेके समय पैरकी पोटलीमें ऐंठन होती है और फिर ऋतु होनेके पहले ऐंठन बहुत बढ़ जाती है। गर्भस्रावकी सम्भावना,—जरायु बड़े वेगसे नीचेकी ओर खिचता है, उसमें भयानक ऐंठन होती है, या दर्द पीठमें पैदा होकर घूमकर तलपेट और जरायुमें चला जाता है। गर्भवतियोंके तलपेट और दोनों पैरोंमें ऐंठन होती है, दोनों पैर बहुत भारी और क्षीण मालूम होते हैं। प्रत्येक बार दो एक महीनेका गर्भ नष्ट होनेके कारण सभी समझते हैं, कि रोगिनी वन्ध्या है। गर्भके दूसरे महीने खाँसीका पैदा हो जाना,—वृद्धि=रातमें, सवेरे और सोने बाद। खाँसनेपर पेशाब निकल पड़ता है (फेरम-फास,—गर्भवतियोंकी खांसी=कोना, कास्टि, नेट-म्यू, नक्स-मस, फेली ब्रोम), रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, मानो यदि वह हाथसे

योनि मुख दबा न रखेगी तो जरायु प्रभृति बाहर निकल पड़ेंगे। ( लिलियम, सिपिया )।

**गर्दन और पीठ** ।—सरके पिछले भागमें दर्दके साथ गर्दनका अकड़ जाना। पृष्ठ-फलकके कोनेसे नितम्बास्थिके शिखरतक सब पेशियाँ सुस्त और दर्द-भरी मालूम होती हैं, जोरसे दबानेपर आराम मालूम होता है। ऋतुके समय नितम्ब देशमें ऐसा मालूम होता है, मानो टूट जायगा, इसी तरह दर्द हुआ करता है ( ऐक्टिया-रेस, बेल, लैके, नक्स वोम, जैल्सम, कौलफिल,—जोरसे दबा देनेपर आराम मालूम होता है=केली-कार्ब, प्लम्ब, सिपिया ) कमरमें भयानक ऐंठनकी तरह दर्द घूमकर तलपेटमें और जरायुमें चला जाता है और ऐसा मालूम होता है, मानो रज स्राव आरम्भ होनेका यह पूर्व लक्षण है। स्राव आरम्भ होनेपर तकलीफ घटती है ( सिरियम-आक्सेल, लैके, जिङ्कम )।

**प्रत्यङ्ग आदि** ।—बायाँ बाहु और हाथ सुन्न। हाथकी अंगुलियाँ सब फूल उठती हैं और सुन्न मालूम होती हैं। ठण्ढे पानीसे धोनेपर बढ़ जाता है। निम्नाङ्ग बहुत चीण और भारी मालूम होता है। निम्नाङ्गमें इधर उधर हटनेवाला अवसाद पैदा करनेवाला दर्द,—ऊरु शिखर और जानुतक दर्द चला जाता है। इसी वजहसे रोगिनीकी बिलकुल ही हिलने डोलनेकी इच्छा नहीं होती। गर्भवतियोंके पैरमें ऐंठन होती है ( जैल्स,—पोटलीमें=सिकेलि, सिपिया )। बहुत दूरतक पैदल चलनेपर पैरमें ऐंठन होती है। चलनेके समय पैर जकड़ जाते हैं ( कार्बो-ऐन )।

**निद्रा** ।—निद्रित अवस्थामें छटपटाया करता है। नींदके समय ऐसा मालूम होता है, मानो किसी ऊँची जगहसे गिर जाना चाहता है, और बार बार चौंक पड़ता है ( डिजिट, क्रियो, पल्स )।

**वृद्धि** ।—एकाएक देह हिल उठनेपर, शरीर हिलानेपर, और रातमें।

**उपशम** ।—दबाने या टीप देनेपर निर्मल वायुके सेवनसे, सोने बाद और स्थिर रहनेपर।

**सम्बन्ध** ।—रज शूल रोगमें खासकर "ऐक्टिया-रेसि, कैसो, कौलोफिल, मैग-फास और थाइरनेमका प्रयोग होता है। ऐक्टिया,—दर्द पीठसे उरु

शिखरके ऊपर होकर उसमें चला जाता है। कैमोमिला—रोगी दर्दसे पागलकी तरह हो जाता है और कातर भावसे तकलीफ सहनेमें अपनी अक्षमता प्रकट करता है। कोलोफिलम—दर्द रह रहकर, आक्षेप पैदा करनेवाला,—रोगिनी तकलीफसे चिल्लाया करती है। मैग-फास—तलपेटपर गर्म प्रयोग करनेपर थोड़ा-सा दर्द घटता है। इनके अलावा पल्स, काक्यु, क्युप्रम, कैक्टस, बेल, प्लैट, जैन्यक्साइलम इत्यादिसे भी लाभ हुआ करता है।

**सदृश**।—ऐक्टिया-रेसि, कोलोफिल, जेल्स, गासिपियम, सिकेलि, सिपिया, वेरेट्रम, जैन्यक्साइलम।

**प्रतिविष**।—ऐकोनाइटम (शुक्रनली-प्रदाह)। वेरेट्रम-ऐल्बम (अतिसार)।

**शक्ति**।—मूल अर्कसे ३ रा दशमिक क्रम।

---

## वाइबर्नम प्रुनिफोलियम।
## ( VIBURNUM PRUNIFOLIUM )

**दूसरा नाम**।—ब्लाकह।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—ताजी छालसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग**।—गर्भ-स्रावकी आशङ्का, बाधक, जरायुसे बहुत ज्यादा रक्तस्राव, धनुष्टंकार, जीभका कार्कटकी तरह जखम।

**उपयोगिता और आभास**।—गर्भपातका पूर्व लक्षण, प्रायः दो एक महीनेका गर्भ नष्ट हो जाना और इसी वजहसे लोगोंका रोगिनीको बन्ध्या समझना। जरायुमें शूलकी तरह दर्द, बाधक या रज:कृच्छ्र,—स्राव बहुत थोड़ा और उसके साथ ही बाहर निकलनेवाला ऋतुस्रावका दर्द अनुभव हुआ करता है। इसके अलावा कमरमें दर्द, जरायु आदिकी नीचेकी ओर प्रबल खींचन और नकली प्रसवका दर्द मौजूद रहता है। इसके सेवनसे प्रसूतिको बिना तकलीफके सुप्रसव हुआ करता है। प्रसवके बादका या नकली दर्द घट जाया करता है। प्रसवके बादका रक्तस्राव बन्द हो जाता है और

जरायु फिर सङ्कुचित होकर स्वाभाविक अवस्थामें आ जाता है। गर्भावस्थामें सवेरेके समयका वमन, रजःस्राव होनेके समयके पहले हृत्पिण्डकी, पाकाशयकी और स्नायुमण्डलकी सहानुभूतिक विकलता या क्रिया विकारपर इसका अधिकार है। जिन बन्ध्याओंका जरायु अपनी जगहसे हट गया हो, उन बन्ध्याओंकी ऋतुकी अनियमिततामें यह विशेष हितकारी है।

**सम्बन्ध।**—सदृश—मिचेला-रेपेन्स, सेवाइना, वाइबर्नम-ओप्युलस।

**शक्ति।**—मूल अर्क और १ म दशमिक क्रम।

---

## वाइबर्नम टिनस।
## ( VIBURNUM TINUS )

**दूसरा नाम।**—लौरोस्टिनस।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे पत्तोंसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—वाइबर्नम ओपुलसके साथ इसके लक्षणमें कोई विशेष पृथकता नहीं है। बहुरावन, वस्तोदर पेशीमें अकड़न, चित्त विकार, और डिम्बाशयमें दर्द प्रभृति लक्षणोंमें यह उपयोगी है।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति।

---

## विचि।
## ( VICHI )

**परिचय।**—फ्रांसके विचि झरनेका पानी।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—पानीसे क्रम तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—कब्जियत, मूत्राशयकी सर्दी, बहुमूत्र और मूत्र पथरी, वात, गठिया वात, पित्त पथरी, यकृतकी क्रियाकी गड़बड़ी, छातीमें जलन, अजीर्ण, सविराम-ज्वर, चर्म-रोग और जरायुकी बीमारीमें विचि सफलता पूर्वक व्यवहार होता है।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—नेट्रम-म्यूर, आर्स, आर्स-ऐसि, कैलि-कार्ब, ऐनाकार्ड ।

**शक्ति ।**—निम्न-शक्ति ।

---

## विस्लौ ।

### ( VÆSLAU )

**परिचय ।**—आष्ट्रियाके विस्लौ नामका प्रपात ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—अतिरज., स्वल्प-रज अनियमित रजः प्रभृति ऋतु सम्बन्धी बीमारियाँ और पुरुषोंको बहुत अधिक सङ्गमेच्छा, स्वप्नदोष, सरमें चक्कर, आमवात प्रभृति लक्षणोंमें विसलौसे फायदा होता है ।

**शक्ति ।**—निम्न-शक्ति ।

---

## विङ्का-माइनर ।

### ( VINCA MINOR )

**दूसरा नाम ।**—लेसर, पेरि विङ्कल ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—ताजे गाछसे मूल अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :—

मुंहासे , केश झड़ना , दुधिया पपड़ी , अकौता , गलेकी अकड़न , नाक लाल , माथेमें पसीना , गलेमें जखम , जरायुसे रक्त-स्राव ।

**उपयोगिता और आभास ।**—बच्चोंके माथे और चेहरेपर छोटी दुधिया या पपड़ी सरदी फोड़े और खुजली वगैरह माथेकी त्वचाके रोगोंमें इसका बहुत अधिक फायदा दिखाई देता है । जिस अंशपर फोड़े निकलते हैं, उस अंश से बहुत ही बदबूदार रस निकला करता है, वही रस लगकर चारों ओरके केश सटकर जटा बन्ध जाती है और वह रस सूखकर पपड़ी जम जाती है । गलगण्डी, उपजिह्वा-प्रदाह और इसके लक्षणवाले चर्म रोगसे ग्रस्त रमणियाँ

के जरायुसे बिना कारण ही रक्त-स्राव होना भी इससे आराम हो जाया करता है। आगे लिखे कई इसके प्रधान क्रियाफल हैं:—इसकी पैदा हुई अधिकांश अवस्थाओंमें ही कमजोरी और उठनेकी शक्ति नहीं मौजूद रहती, पाखाना होने बाद रोगी सुस्त हो पड़ता है, जरायुसे रक्त स्राव होनेपर रोगिनी बहुत सुस्त हो जाती है,—कमजोरी इतनी अधिक रहती है कि रोगिनी को ऐसा मालूम होता है मानो अब उसकी मृत्यु पास ही है, बार बार हाथ फैलाया करती है, भीतरी कम्पन मालूम होना और रोगी रह रहकर चौंक उठता है, पाकाशय और वक्ष गह्वर शून्य मालूम होता है, जरायुसे रक्त स्रावमें रक्त घोर लाल रङ्गका, बहुत ज्यादा और लगातार स्राव हुआ करता है और रोगिनी सुस्त हो पड़ती है, नाकसे जब तब रक्त स्राव होता है, सामान्य कारणसे या जरा भी क्रोध आ जानेपर नाक बहुत लाल हो उठती है, नाकके चारों ओर और मेरुदण्डास्थिमें दाने उत्पन्न होते हैं, इसकी वजहसे पैदा हुआ उद्भेद त्वचाको बहुत क्षय करनेवाली खुजली पैदा करता है और रोगी खुजलाये बिना नहीं रह सकता, जगह जगह पर दाने निकलते हैं और सभी जख्मोंमें जलन होती है, ब्रह्मतालुके भीतरसे बाहरकी ओर ऐसा मालूम होता है, मानो हथौड़ीसे मारा जा रहा है। कानमें ऐसा अनुभव होता है, मानो ठण्डी हवा घुस रही है, अन्ननलीके निम्न-तम अंश में मानो कुछ गड़ रहा है। गर्दनके पिछले भागमें मानो कोई भारी चीज रखी हुई है, पाखाना हो जानेके बाद पाकस्थली आध्मान वायुसे फूल जाती है, इत्यादि।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आनेकी बीमारीमें रोगीकी देह मानो बड़े वेगसे चक्कर खा रही है और दृष्टिके सामने ऐसा मालूम होता है, मानो रोशनी कांप रही है। ब्रह्मतालुमें फाड़नेकी तरह दर्द और ऐसा मालूम होता है, मानो हथौड़ीसे ठोका जा रहा है। कानमें झनझन सी सों ध्वनि, केशसे ढकी खोपड़ीकी त्वचापर त्वचाको क्षय करनेवाले दाने सब निकलते हैं और लगातार कुटकुटाया करते हैं—रोगी खुजलाये बिना किसी तरह रह ही नहीं सकता (ओलियेन, हेपा, वायोला ट्राई)। माथा और मुखमण्डलपर और कानके पीछे बदबूदार दाने सब निकलते हैं और उनमें कीड़े पैदा हो जाते हैं (लाई)। दानोंसे बदबूदार रस निकलता है, चारों ओरके केशमें जटा, बँध जाती है और यह सुख-

कर पपड़ी जम जाती है (ओलियेन, मेजेर, सोरिन)। बच्चोंके माथेमें दुधिया पपड़ी (युगलेन्स-रिज, लैप्पा, मिडोरिन, मिलिलोट, मेजेर, ओलियेन, वायोला-ट्राई, आस्टिलेगो)। माथेमें जगह जगह दादकी तरह तर दाने—रातमें भयानक खुजली पैदा हो जाती है और खुजलानेपर जलन हुआ करती है (क्रोटोन-टिग, क्लिमैट, ग्रेफ, मार्क, ओलियेन, सल्फ)। पढ़नेके समय एका-एक दृष्टिके सामने अन्धेरा पैदा हो जाता है और कभी कभी चलनेके समय भी ऐसा ही हुआ करता है (झुकानेपर, चलनेपर, पढ़ने या लिखनेके समय=नेट-मूर,—पढ़नेके समय=ऐ-नाई)। माथेमें मानो भों भों सों सो शब्द हुआ करता है और ऐसा मालूम होता है, मानों ठण्डी हवा आकर लग रही है (मानो कानके भीतरसे ठण्डी हवा प्रवाहित हो रही है=चेलिडो)।

नाक।—सामान्य क्रोध आते न आते नाक और नाकका अगला भाग लाल हो जाता है। गलेके जखम रोगमें निगलनेके समय दर्द अनुभव होना (ऐ-लेक्टिक, वेडियेगा, लाई)। मानो अन्ननलीके नीचे क्या कुछ गड रहा है (कार्बोन-सल्फ) और इसीलिये बार बार घूंट लेनेकी इच्छा। कण्ठमें जखम निकलना। उपझिल्ली प्रदाह रोग।

स्त्री-जननेन्द्रिय।—रजः—बहुत ज्यादा स्राव हुआ करता है,—सोतेकी तरह निकलता है और रोगिनी बहुत क्षीण हो पड़ती है (हैमा, हेलोन)। सूत्रतन्तुमय अर्बुद निकलनेकी वजहसे जरायुसे आपसे आप रक्त-स्राव होता है (हाइड्रेस्ट, केलि-कार्ब)। बहुत दिनोंसे ऋतु रुके रहनेवाली स्त्रीके जरायुसे आपसे आप रक्त-स्राव (लेके, आस्टिलेगो)।

सार्वांगिक।—गलेके पिछले भागकी पेशी बहुत ही अकड़ी और मानो उसपर एक भारी चीज़ रखी है, ऐसा अनुभव होना। बार बार बदन मरोड़ना और अङ्गड़ाई लेना। रोगिनीको इतनी कमजोरी मालूम होती है, कि उसे ऐसा मालूम होता है, मानो वह मर जायगी। निर्मल वायुमें चलनेके समय अधिकांश लक्षण दब जाया करते हैं।

त्वचा।—भयानक कुटकुटी होकर खुजली पैदा हो जाती है और खुजलानेपर त्वचा क्षय हो जाती है या नितम्बके ऊपर शय्याक्षतकी तरह जखम पैदा होकर जलन हुआ करती है। शरीरकी त्वचामें स्पर्शकी अधिकता और जरा रगड़ते ही यह अंश लाल और क्षय हुई त्वचाकी तरह स्पर्श

सहन नहीं हुआ करता। दाहिनी एँड़ीके ऊपरी अंशमें तर दाने सब निकलते हैं और हमेशा ही खुजली पैदा हो जाया करती है।

**तुलनीय।**—चिड़चिड़ापनके साथ अनुताप—क्रोकस। माथेके फोड़े—मेडो, मेजे, वायोला, वेसि। केश झड़ना—वेसिलि, फास्फोरस।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—हाइड्रेस्ट, युग्लेन्स-रिज, लैप्पा, मिडोरिन, मिनिलोट, मार्क, मेजेर, ओलियैन, रास-वेन, वायोला-ट्राई, आस्त्रिलेगो, स्टैफाई।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ३ रा दशमिक क्रम।

---

## वायोला ओडोरेटा।

## (VIOLA ODORATA)

**दूसरा नाम।**—स्वीट-सेण्टेड वायलेट।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—फूलनेपर इस वृक्षके फलसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—वैम्सर, कर्कट रोग, खाँसी, स्वर-भङ्ग, मूर्च्छा वायु, स्नायुशूल, कर्ण-स्राव, आमवात, वीर्य-क्षरण, मसा, हूप खाँसी, कलाईका वात इत्यादि रोगोंमें लाभदायक है।

**उपयोगिता और आभास।**—काला रंग या काले केश या काली आँखवाले मनुष्योंके कानसे स्राव या कानमें पीव होनेकी बीमारीमें यह विशेष लाभदायक है। रोगी बहरा रहता है या अच्छी तरह सुन नहीं पाता, कानमें सुई गड़नेकी तरह दर्द और ललाटमें सर-दर्द मालूम होता है। माथेकी त्वचामें बहुत खींचन मालूम होती है। ललाटमें जलन होती है और सरमें चक्कर आया करता है। इसके अलावा आगे लिखे कई लक्षण भी इसके प्रकृति-गत और सिद्धि-प्रद लक्षण हैं—सवेरे शय्यासे उठनेके पहले शरीरमें इस तरहका दर्द मालूम होता है, मानो मार पड़ी है, पर सोकर उठनेपर फिर यह दर्द नहीं रहता। संगीत विशेषकर बेहाला बाजा अच्छा नहीं लगता; मनमें विरुद्ध भाव सब पैदा होते हैं; कोई भी बात अच्छी तरह हृदयंगम नहीं कर

सकता। सरके पिछले भागमें और ललाटमें ऐसा अनुभव होता है, मानों जकड़ गया है। स्थिर भावसे रहनेपर भी सरके पिछले भागमें खींचन मालूम होनेकी वजहसे इस तरहकी बेचैनी अनुभव होती है। और पीछे या सामनेकी ओर माथा झुकानेपर बढ़ जाती है। कभी कभी माथेमें खींचनकी वजहसे ऐसी वेदनी मालूम होती है, कि रोगीको बाध्य होकर अपना ललाट सिकोड़ लेना पड़ता है। चक्षु गह्वरके चारों ओर दर्द-भरा कर्ण-रोग। दाहिने अंगका वातका दर्द, चक्षुगोलकमें दबाव और आंखोंमें उत्ताप और जलन, आंखमें डक मारनेकी तरह दर्द, आंखके सामने आगकी लपट या आगका चक्कर पैदा हो जाता है। सरमें ऐसा मालूम होना, मानो सब कुछ चक्कर खा रहा है, ऐसा मालूम होता है, मानो नाकपर चोट लगी है और खून निकलना चाहता है, मानो ऊपरी तालु सूख गया है। मानो छातीपर पत्थरका एक टुकड़ा रखा हुआ है, इत्यादि।

## लक्षणावली।

**मन।**—स्मरण-शक्ति बहुत क्षीण और रोगी बहुत भुलक्कड़ रहता है। बहुत बेचैन और बहुत ज्यादा बकता है। मनमें भावपर भाव पैदा हो जाया करते हैं, पर वह सभी विश्रृंखला-पूर्ण। मूर्च्छावायु ग्रस्ता—जभी तभी रोती है, पर क्या कारण है, यह बता नहीं सकती (कैम्फोरा)। रोगी बच्चेकी तरह व्यवहार करता है। कहना नहीं मानता, पथ्य खाना नहीं चाहता और बहुत धीमे स्वरमें बोलता है।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना,—मस्तिष्क आदि माथेके भीतरवाले सभी पदार्थ मानो चक्कर खा रहे हैं (ब्राई, कोना, साइक्लेमन, पल्स)। ललाट-देशमें जलन होती है (ऐ आक्सालिक, कैमो)। माथा बहुत भारी और गलेके पिछले भागकी पेशी बहुत क्षीण मालूम होती है। माथेकी त्वचामें बहुत खींचन मालूम होती है और इस अकड़नको घटानेके लिये रोगी अपना ललाट बाध्य होकर सिकोड़ लेता है। भवोंमें प्राय दर्द पैदा हो जाया करता है। आंख और कनपटीके निचले अंशमें टपक। माथा इतना भारी मालूम होता है, कि वह सामनेकी ओर झूल पड़ता है। ... अकड़न मालूम होती है और दृष्टिके सामने जलते ... करते हैं।

**आंख**।—पलकोंमें बहुत भार मालूम होता है। पलकें ऐसी मालूम होती हैं, मानो किसीने दबा रखा है (ब्राई, रेनान-मल्गो)। आँखोंमें जड़ता,—मानो श्रौंघाईमें पड़ा है। श्राँखोंमें उत्ताप और जलन (आर्जे-नाई, कैसी, डायाडेमा, लाई, सल्फ)। आँखके सामने आगकी चिनगारियाँ दिखाई देना (कार्बो-वेज), पासको दृष्टि (फाइजस, फास)। आँखके भीतरी आवरणका प्रदाह (कोलोसिन्थ, जेल, इपिक, जेबोरैण्डी), दाहिनी कनपटीके नीचे भयंकर टपक मालूम होती है।

**कान**।—कानके भीतर और कानके चारों ओर बेधनेकी तरह दर्द (ऐकि, कैमो, मार्क)। सब तरहकी सङ्गीत-ध्वनिसे, खासकर बेहालाकी आवाजसे बहुत चिढ़ (ऐकोन, नेट्र-कार्ब, नक्स, पल्स, विपि)। कानके सामने लगातार मानो झन झन सों सों शब्द होता है, इसी तरहकी अनुभूति होती है (कार्बोन सल्फ, सिङ्कोना)। दोनों कानसे पीबका स्राव और बहरापन।

**श्वासयन्त्र**।—स्वरभङ्गके बाद नाककी सर्दी आरम्भ हो जाती है। नाकका अगला भाग ऐसा सुन्न मालूम होता है, मानो किसीने आघात किया है और ऐसा मालूम होता है, मानो उसके भीतरसे धक्का देकर रक्त बाहर निकलना चाहता है। श्वासकष्ट और प्रचण्ड खाँसी,—विशेषकर दिनके समय (कुपरी, क्रियो, लाई, निक्कोल, फास, मिफाइट)। एकबार खाँसी आरम्भ होनेपर बहुत देरतक लगातार सूखी खाँसी आया करती है (नेपथेलिन),—विशेषकर दिनके समय और खासनेके समय बहुत श्वासकष्ट अनुभव होता है (कोरैल)। ज्वर खाँसी, इसके साथ ही थोड़ेमें ही कातर दुबली पतली बालिकाओंका स्वरभङ्ग। बलगम,—बहुत साफ और गाढ़ा गोंदकी तरह स्राव (केली-बाई)। श्वास प्रश्वास बहुत सुस्त करनेवाला, श्वास छोड़नेके समय बहुत तकलीफ होती है। भयङ्कर मानसिक कष्ट पैदा हो जाता है, और कलेजा जोरसे धड़का करता है। श्वासाल्पता। छातीपर मानो एक भारी पत्थर रखा हुआ है, ऐसा अनुभव होना (ऐकोन, कैक्टस)।

**प्रत्यङ्ग आदि**।—गलेकी पेशीमें बहुत खींचन मालूम होती है। (साइक्ल, एगार)। गलेके पीछेवाले भागकी पेशीमें चिलक मारनेकी तरह दर्द और खीचन मालूम होती है। दाहिने अंगका वातका दर्द,—दाहिना अंग हिलाना एक तरहसे असम्भव हो जाता है। सवेरे नींद खुलनेपर

शरीरकी हड्डीमें दर्द मालूम होता है, पर उठनेपर फिर नहीं रहता। सवेरे नींद खुलनेपर ऐसा मालूम होता है, कि सारी सन्धियाँ टूट गयी हैं (सोरिन) श्वासकष्ट, समूचे बाहुका थोड़ा थोड़ा काँपना। दाहिने बाहुका वात। कलाईमें खासकर दाहिने हाथकी कलाईमें, दबावकी तरह और लगातार दर्दकी तकलीफ। शरीरमें जगह जगह जलन और उत्ताप पैदा हो जाता है। रोज सवेरे बार बार जम्हाई आती है और आँखमें पानी भर आता है। रोगी रातमें चित्त होकर, बायाँ बाहु माथाके ऊपर रखकर और दोनों घुटने सिकोड़कर सोता है। झाल-भरी गन्धवाला दूधकी तरह पेशाब होता है। शरीरमें जगह जगह ऐसी जलन होती है, मानो आग छू गयी है।

**सम्बन्ध।**—प्रतिविष।—वैम्फोरा।

**तुलनीय।**—दाहिनी कलाईमें दर्द—ऐक्टिया-साइक्लोर, व्रायो। डोरीकी तरह बलगम—केली-बाई। गलेकी पेशीकी दुर्बलता—ऐण्टि टार्ट। डा० कूपरने इसे इपिकाकके साथ समक्रिया करनेवाली दवा प्रमाणित किया है।

**वृद्धि।**—पीछे या सामनेकी ओर माथा झुकानेपर, संगीतकी ध्वनि सुननेपर, दिनमें।

**उपशम।**— शय्यासे सोकर उठनेपर।

**सदृश।**—सिना, कोरैल, केली-बाई, नैट-कार्ब, नक्स-वोम, पल्स, रास, सिपिया।

**क्रिया।**—२ से ४ दिन।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ६ ठा शततमिक क्रम।

---

## वायोला ट्राइकोलर।

## (VIOLA TRICOLOR)

**दूसरा नाम।**—जेसिया पैन्सी।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—गाछके ताजे फूलसे मूल अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग** ।—बच्चोंके माथेका फोड़ा, अकौता, अनजानमें पेशाब, रुका हुआ प्रमेह, छोटी सन्धियोंका वात, श्वेत प्रदर, औरतोंका प्रदाह, आमवात, दाद, वीर्य-स्खलन, उपदंश, गलेका जखम।

**उपयोगिता और आभास** ।—चर्मदल या अकौताकी तरहके नाना प्रकारके चर्मरोग, और स्तन पीनेवाले बच्चोंके माथेके फोड़ेमें यह विशेष लाभदायक है। खासकर यदि इन चर्म-रोगोंके साथ अनजानमें पेशाब हो जाना या बहुत पेशाब होना या पेशाबमें बिल्लीके पेशाबकी तरह गन्ध होना ये लक्षण वर्त्तमान रहें। गण्डमाला दोषवाले बालकोंके शरीरपर लगातार फोड़े निकलना, बड़ी और छोटी सन्धियोंका वात, ललाटपर चकत्ते और चर्मदलकी तरह उद्भेद, खुजलानेवाले भयानक जखम, जीवित सपने और वीर्यस्खलन, लिङ्गमुण्ड और लिङ्गावरक मेढ्रत्वचापर सूजन खुजलाहट और दर्द तथा दर्द भरा बार बार लिङ्गमें कड़ापन, भोजनके बाद श्वास-कष्ट, नींदमें रोगीके हाथ फड़का करते हैं और मुट्ठी बन्द हो जाती है, दुधिया फोड़े दबा जानेके कारणसे उत्पन्न स्नायविक आक्षेप। सोने बाद हृत्पिण्डमें भयानक बेचैनी मालूम होती है, चलनेके समय वक्ष और उदरके भीतरसे सलाई गड़नेकी तरह दर्दका पैदा होना और सरमें चक्कर आया करता है। बैठनेकी अवस्थामें तलपेट और पुट्ठेमें सुई गड़नेकी तरह दर्द—खड़े होनेपर घटना, बच्चोंको शय्यामें पेशाब हो जाना,—पेशाबमें बिल्लीके पेशाबकी तरह गन्ध प्रभृति इसके निर्णायक लक्षण हैं।

## लक्षणावली।

**मन** ।—बहुत ही स्थूल बुद्धि। सांसारिक विषयोंके सम्बन्धमें उत्साहका न रहना। सभी विषयोंमें उदासी प्रकट करता है ( ऐ फास, ओपि ), चिड़चिड़ा, दुःखित उदास भाव और किसीके साथ बात नहीं करना चाहता। अत्यन्त अभिमानी और लोगोंको तिरस्कार करनेमें खूब पटु, बात काट देना बहुत पसन्द। परिश्रमसे कातर।

**मस्तक** ।—सरमें चक्कर,—चलनेके समय ( बेल, नैट म्यूर, नक्स )। माथा उठानेपर भारी मालूम होता है और झुकनेपर घट जाता है। दबावकी तरह सर दर्द,—विशेषकर ललाटमें और कनपटीके स्थानपर। बहुत रूसी निकलना,—त्वचामें असह्य भावसे जलन हुआ करती है,—खासकर रातमें

( खुजली और जलन करनेवाले तर दाने=कैल्के, ग्रैफ )। माथेकी त्वचाके ऊपर जलन पैदा करनेवाला सुई गडनेकी तरह दर्द, विशेषकर ललाटमें और कनपटीमें। माथेके केशसे ढके अंशमें और चेहरेपर दादकी तरह चर्मदल निकलते हैं ( क्रोटोन-टिग, डालका, मार्क, रास, वायोला, ओडो )। माथेका दाद ( क्लिमैट, क्रोटोन, ग्रेफ, क्रियो, सोरिन, विङ्का, रास वेन )। रोगीको अनजानमें पेशाब हो जाता है। बच्चोंके माथेके दूधिया फोडे ( रास-वेन, वायोला-ओडो, विङ्का-माइनर )। प्रवण्ड खाँसी और श्वासकष्टके साथ, खासकर जो बच्चे अबतक स्तन पी रहे थे, और अब पीना छोडा है। अत्यन्त मोटी पपडी जमना ( दरार ) द्वारा माथा ढक जाता है और उससे गाढा पीला रस निकलकर केशोंकी जटा बँध जाती है ( मेजेर, सोरिन )।

आंख।—आँखमें करकराहट होती है। आँखें इस तरह झपी जाती हैं, मानो न जाने कितनी नींद आ रही है ( कास्टि, चिनिन सल्फ, कोना, फार्मिका, जेल, नेट्र-कार्ब, सल्फ )। मानो आँखकी ऊपरी पलकमें एक कङ्कड घुस गया है ( बायी आँखमें होनेपर=स्टैफ, कास्टि )।

मुखमण्डल।—जिस गालको दबाकर सोता है, उसके विपरीत ओर के गालमें तथा चेहरेमें गर्मी अनुभव होती है ( ऐ-फास ),—खासकर सन्ध्या को लेटनेकी अवस्थामें। भोजनके पहले चेहरा गर्म ( ऐसाफिट, कैमो, पेट्रोल ) हो जाता है और पसीना निकला करता है ( कैमो, नेट-सल्फ )। चेहरेकी त्वचा मोटी और कडी हो जाती है। चेहरेपर दूधिया फोडे निकलते हैं ( बोर, कैल्के, साइक्लूम, क्रोटोन, ग्रैफ, हिप, लाई, पेट्रोल, सोरिन, रास, विङ्का ),—भयानक जलन और खुजली—खासकर रातमें,—और उससे गाढा गोंदकी तरह पीले रङ्गका पीब निकला करता है ( ग्रैफ, पेट्रोल, सोरिन, सिफिलिन, मिडोरिन )। ललाटपर चर्मदल मिली फुन्सियाँ सब निकलती हैं ( साइक्लूटा, क्रोटोन, डालका, ग्रेफ, हिप, ऐ-नाइ, मार्क, रास )। ललाट और मुखमण्डलकी त्वचामें बहुत खींचन मालूम होती है ( कैनाब-इन, रियुम, वायोला-ओडो )। ऊपरी ओठके ऊपर और चिबुकके पास ;पीब-भरी फुन्सियों की तरह अनगिनती दाने निकलते हैं और उनपर क्रमसे छूटनेवाली पपडी पैदा हो जाया करती है। चिबुकपर भूरे रङ्गके [illegible] रास, [illegible] मेजेर )।

**मुख-विवर आदि।**—मुँहका स्वाद कड़वा और जीभ सफेद मोटी लेप चढ़ी मालूम होती है। मुँहमें बहुत अधिक लार सञ्चय होनेपर भी उसके भीतर सुखापन अनुभूत होता है (कैलि-कार्ब, कैलि म्यूर)। संध्या के बाद कण्ठमें बहुत दर्द मालूम होता है और ऐसा मालूम होता है, मानो ज़खम हो गया है। ग्रीवाकी ग्रन्थियाँ सब फूल जाती है (एरम-टाई, कैल्के, सिष्टस, आयोड, मार्क)। कण्ठमें श्लेष्मा अधिक हो जानेकी वजहसे दिनके १२ बजनेके समय रोगी लगातार खाक खाक किया करता है और इस तरह बलगम निकला करता है। तालुमूलके दोनों पार्श्वमें और भीतरकी ओर उपदंशसे उत्पन्न जखम पैदा होते हैं (ऐ-नाई, अरम, कैलि-आयोड, मार्क, सिफिलिन) और इसी कारणसे कुछ निगलनेके समय मानो रोगीको जान निकल जाती है।

**अन्त्राशय।**—भोजनके बाद तुरन्त ही श्वास-कष्ट पैदा हो जाता है और शरीरमें बहुत उत्ताप पैदा हो जाया करता है (श्वास-कष्ट=ऐनाक, नक्स-मस, सिफिलिन,—उत्ताप=ऐ-नाई, फेर, मिडोरिन)। उदरमें छेदनेकी तरह दर्द, बाहरी वेग पैदा हो जाता है, रोगी चिल्लाकर रोया करता है और उसके बाद बहुत ज्यादा आध्मान वायु निकला करता है और इसके साथ ही थक्का थक्का आम निकलती है। मल सख्त, थसथसा, आम-मय और निकलनेके समय लगातार आध्मान वायु निकला करता है (ऐलो)।

**पेशाब।**—पेशाबका वेग और बहुत ज्यादा पेशाब। पेशाबमें बदबू। बिल्लीके पेशाबकी तरह गन्ध और बहुत गदला (ऐम्पारेगस)। मूत्रमार्गमें सुई गड़नेकी तरह दर्द।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—अश्लील और स्पष्ट स्वप्नके साथ अनजानमें वीर्य-स्खलन (साइक्लू, डिजिट, डायस्को ग्रैफ, कैलो-ब्रोम, कैनी-सूट, कोबाल्ट सिपि) रुका हुआ प्रमेहका स्राव (ऐग्नस, कैन्थ, क्लिमैट, मिडोरिन, नैट-सल्फ, पल्स)। उपदंशके जखम आदि (ऐनान्थि, अरम-मूर-नैट, कैलो-बाई, लैरे, मार्क, ऐनाई, फाइटो, स्टिलिञ्ज, सिफिलिन)। मेढ़त्वचा फूल उठती है और खुजलाया करती है। लिङ्गके भीतर सुई गड़नेकी तरह दर्द या लिङ्गमुण्ड में दबाव अनुभव होना, लिङ्गमुण्डमें जलन हुआ करती है (सिपा, कोच-लिया,—प्रमेह रोगके बाद अण्डकोषका बढ़ना और कड़ा हो जाना

( रोडो,—बाएँ अण्डकोषका = केली-मूर )। पाखाना होनेके समय वीर्य-क्षय ( ऐ फास, जेल्स )।

वक्ष ।—वक्षके बायें पार्श्वमें सुई गडनेकी तरह दर्द, वृद्धि = श्वास-प्रश्वासके समय ( निकोलम, आर्ट्ठि, सल्फ )। वक्ष, पंजर, वक्षोस्थि और पंजरेके भीतरकी पेशीमें सुई गडनेकी तरह दर्द और दबाव मालूम होना,—खासकर बैठनेकी अवस्थामें झुकनेपर। सोनेके समय हृद्-प्रदेशमें बहुत अधिक बेचैनी मालूम होती है और मानो लहर पर लहर उठकर हृदयपर आघात करती है। इसी तरहकी टपक हुआ करती है।

प्रत्यङ्ग आदि ।—दोनों अंस-फलकोंके बीचमें बहुत अकडन मालूम होती है और त्वचामें छेदनेकी तरह दर्द और चुनचुनी हुआ करती है। गलेकी गाँठें सब फूलकर कडी हो जाती हैं ( बेराईट-मूर कार्बो-ऐन, सिस्टस, कूप्रम मेट, डालका, साइलि )। स्कन्ध-सन्धि, कोहनी, अग्रबाहु और हाथकी अंगुली में सुई गडनेकी तरह दर्द। सबेरे नींद खुलनेपर दोनों ऊरु ऐसे मालूम होते हैं, मानो टूट गये हैं। चलनेके समय जानु मुड जाते हैं। जानु फलक, अग्र जंघास्थि और चरणमें सुई गडनेकी तरह दर्द। चरणोंपर पीब-भरी फुन्सियों की तरह और रस निकलनेवाले दाने पैदा हो जाया करते हैं। चलनेके समय अग्र जंघास्थिमें सुई गडनेकी तरह दर्द।

सार्वाङ्गिक ।—दूधिया फोडे रुक जाने बाद बच्चोंको स्नायविक लक्षण पैदा हो जाते हैं। सन्धिवात,—रोगवाली सन्धिके चारों ओर खुजलीकी तरह दाने निकलते हैं। रोगवाले पार्श्वके विपरीत पार्श्वमें दबावकी तरह लक्षण या दर्द बढ जाता है। बिना रोगवाली करवट सोनेपर दर्द बढ जाया करता है। रातमें स्पष्ट सपने देखने बाद अनजानमें वीर्यपात हो जाता है और इसके बाद ही रोगीमें बहुत अधिक मानसिक अवसाद पैदा हो जाता है। पाखाना होनेके समय और पेशाबके साथ वीर्यक्षय हुआ करता है, रोगीकी देह काँपा करती है, अच्छी तरह भूख नहीं लगती, हमेशा आलस्य मालूम होता है और नींद नहीं आती। बैठनेवाली अवस्थामें तकलीफ बढती है और अपनी जगहसे उठनेके समय घट जाती है।

त्वचा ।—शरीरकी त्वचापर जगह जगह छेदने [illegible] तरह दर्द अनुभूत होता है। चर्म्मोद्भेद—सूखे, जलन [illegible] दर्द

पैदा करनेवाले, कभी कभी उनमें भयानक खुजली पैदा हो जाती है—रातमें खुजली और भी बढ़ जाया करती है। सारे शरीरमें बडे बडे फफोले निकलते हैं (आर्निका, सल्फ)। शरीरकी त्वचाके ऊपर कोई जखम आदि होनेपर वह जल्दी अच्छा नहीं होता। कुटकुटानेवाले या डङ्क मारनेकी तरह दर्द पैदा करनेवाले सफेद रंगके उद्भेद निकलना। सारे शरीरमें फटे घाव उत्पन्न हो जाया करते हैं पर खुजलानेपर उनके भीतरसे पीला रस निकलता है।

**निद्रा।**—तीसरे पहर औंघाई आती है। नींद अच्छी नहीं होती, बार बार नींद खुल जाती है। रातमें मनमें लगातार नाना प्रकारके भाव पैदा होनेकी वजहसे नींद नहीं लगती, पर रातके अन्तिम भागमें रोगीको इतनी गहरी नींद लगती है, कि सवेरे नींद नहीं खुलती (ओपि)। निद्रितावस्थामें बच्चेका हाथ रह रहकर हिल उठता है। उसके हाथका अंगूठा पीछेकी ओर खिंच जाता है, चेहरा लाल हो उठता है (अरम म्यूर, मिनियैन, ओपि) और प्रायः सारे शरीरमें उत्ताप पैदा हो जाता है।

**वृद्धि।**—रोगवाले पार्श्वके विपरीत पार्श्वको टीपने या दबानेपर, रोगवाला पार्श्व दबाकर सोनेपर, बैठनेवाली अवस्थामें, टहलनेपर, माथा उठानेपर, सोने बाद, जाड़ेके दिनोंमें ठण्डी हवामें टहलनेपर, दिनके ११ बजनेके समय और रातमें।

**उपशम।**—अपनी जगहसे उठनेके समय, खड़े होनेपर, झुकनेपर, निर्मल वायु सेवन करनेपर।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष।**—कैम्फो, मार्क, पल्स, रास।

**अनुकूल सम्बन्ध।**—मार्क-फास, पल्स, रास, सिपि, स्टैफ, सल्फ।

**सदृश।**—क्लिमेट, ग्रैफ, हिपर, मेजेर, ओलियैन, पेट्रोल, सोरिन, रास-विन, स्टैफ, विङ्का-माइनर।

**तुलनीय।**—मुंहकी त्वचामें खींचन मालूम होना—वायोला, ओडोरेटा। दूधिया फोड़े—विङ्का-माइनर। जखम प्रदाह—हिपर। सुई गड़नेकी तरह दर्द—केली-कार्ब।

**क्रियाका स्थायित्व।**—६से १४ दिन।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ३ रा दशमिक क्रम।

---

## वाइपेरा ।

## ( VIPERA TORVA )

**दूसरा नाम ।**—वाइपेरा कास्टनिस , पिलियस-वेरस ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—कामन-वाइपर नामक सर्प-विषसे यह दवा तैयार होती है ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—नाकसे रक्त-स्राव , गलगण्ड ( घेघा ), रक्तस्राव , कामला , यकृतका बढ़ना , शिरा-प्रदाह , असमयका बुढ़ापा , जीभका फूलना , शिराका फूलना ।

**उपयोगिता और आभास ।**—शिरा-प्रदाह और शिराकी सूजनके लिये यह विशेष लाभदायक है । रोगवाले अंगको लटकाये रखनेपर या जमीनपर रखनेपर भयानक यन्त्रणा होती है और वह स्थान इतना चरचराता है, कि मालूम होता है, कि फट जायगा । रोगीको यह अंग या प्रत्यंग उठाये रखनेपर या ऊँचा किये रखनेपर आराम मिलता है । रोगी शिराएँ बहुत प्रदाहित रहती हैं और उनमें स्पर्श सहन नहीं होता । रोगवाले पैरमें ऐसा मालूम होता है, मानो न जाने क्या नीचेसे ऊपर चढ़ गया है । इस रोगवाले अंगमें पसीना नहीं होता ।

### लक्षणावली ।

**मस्तक ।**—माथेमें चक्कर आना,—सामनेकी ओर गिर जाना चाहता है, नाकसे रक्तस्राव होता है ( ऐकोन, ऐसिड-क्रूड, कार्बो-ऐन, क्रोटेलस ) और महान उद्वेग पैदा हो जाता है ( कैक्ट, कास्टि ) । चेहरा और गला फूल उठता है और ऐसा मालूम होता है, कि दबावके कारण आँखें बाहर निकली आती हैं , चेहरेकी त्वचामें बहुत तनाव या खींचन मालूम होती है, और रङ्ग काला हो जाता है , गला या कण्ठ रुक जाना चाहता है , कभी चेहरा मलिन और हड्डी हड्डी हो जाता है तथा ललाटमें ठण्डा पसीना हुआ करता है ( वेरेट ) और वह मोतियोंकी भाँतिके पसीनेकी बूंदोंसे ढका दिखाई देता है । दोनों ओठ नीले, ओठ और जीभ फूली, लार भरी और

ख्याग मालूम होती है। जीभ नीली आभा लिये और बाहर निकली (क्रोटे-लस, फाइटो)।

**मुख-विवर।**—मसूढ़ेपर शोताद्की रेखा दिखाई देती है। मुंह और कण्ठकी नाना-ग्रन्थियां सब फूली और सूखी मालूम होनेकी वजहसे निगलना प्रायः असम्भव हो जाता है (लेके, सल्फ)। जीभ फूली (एपिस, ऐनान्थि, कैन्थ, हेलिबो, मार्क, लेके), भूरा और काला रङ्ग और बाहर निकली हुई, इसी लिये रोगी बोल नहीं सकता। (ऐनान्थि, लेके, ओलि, कैजिपुट, क्रोटेड, ऐनाक, डानका) जीभ काले रङ्गकी धुएंकी तरह अनुभूति जनक और बदबू।

**अन्नाशय आदि।**—हरे रङ्गका खून मिला पतला पाखाना होने बाद बढ़ जानेवाला यकृतमें भयानक दर्द, कामला और ज्वर, दर्द दाहिने कन्धे और उदरशिखरतक चला जाता है (चेलिडो, क्रोटेलस)। उदरमें भयानक यन्त्रणा और दूध पीनेपर गुच्छा बँधी कृमि वमन होती है। उदरमें आध्मान वायु भरकर वह फूल उठता है। थक्का थक्का बदबूदार काले रङ्गका खून मिला पाखाना होता है। मलद्वारसे काला जमा हुआ खून निकलना। पेशाब घोर पीला—जैसा कामला रोगमें हुआ करता है (चेलिडो, चियोनैन्थस-वाज्जि, सिपि)।

**श्वासयन्त्र और हृत्पिण्ड।**—हृत्पिण्डमें सुई गड़नेकी तरह दर्द रोगमें ठण्डा पसीना होता है, रोगी सुस्त हो पड़ता है (नेजा) और श्वास-कष्ट पैदा हो जाता है। एकाएक श्वास-प्रश्वास रुक जाती है, हृत्पिण्ड मानो स्थिर हुआ जाता है और रोगीका चेहरा नीला पड़ जाता है (स्ट्रैमोन)। वक्ष और उदरके ऊपरकी शिराएं सब मोटी और कड़ी। हृद्-प्रदेशमें तेज खींचनका अनुभव होना और इसी वजहसे रोगी अपने कपड़े आदि फाड़ डालता है और सुस्त हो पड़ता है। शिराका प्रदाह और शिराका फूलना, रोगवाली शिरा सब फूल उठती है और वह पैर या हाथ झुकाने या नीचा करनेपर यह शिरा इतनी फूल उठती है, कि ऐसा मालूम होता है, मानो वह फट जायगी (डाया-डेमा, ऐमोन-कार्ब, ऐल्यु, कैल्के, सेबाईड, थूजा)। दाहिने बाहुका शिरा प्रदाह,—हाथ नीचा कर रखनेपर तकलीफ बढ़ जाती है।

**प्रत्यङ्ग।**—प्रत्यंग सब फूले और लाल। पर्यायक्रमसे उदर और प्रत्यंगोंमें दर्द मालूम होना, छूनेपर दर्द बढ़ जाता है, बाहु फूला, नीली आभा

लिये लाल, बाद लाल और बीच बीचमें चकत्ते चकत्ते दाग रहते हैं तथा दर्द हुआ करता है। हाथ और पैर इतना फूलता है, कि मालूम होता है, मानो वह फट जायगा, दबानेपर गड्ढा नहीं पड़ता। हाथकी त्वचा सूख जाती है, बड़े बड़े चर्म्म खण्ड सब निकलते हैं और उसके नोचेकी त्वचा दिखाई देती है। पक्षाघातकी वजहसे शरीरका ढलमलाना, या वैसी ही ढलमली गति और भाव, उरु होकर न जाने क्या ऊपर चढ़ गया। जानु और गुल्फमें अकड़न। पैर फूले, उत्ताप-रहित और सुन्न।

**सार्वाङ्गिक ।**—असमयमें बुढापा, शिशुकी वृद्धिमें कमी, लक्षण सब एक वर्षका अन्तर देकर पैदा होते हैं। फूले हुए अंशमें स्पर्श ज्ञान नहीं रहता। शरीरकी त्वचा सफेद या पीले रंगकी, मुख और देह-काण्डकी त्वचा ऐसी मालूम होती है मानो पाण्डु रोग हो गया है और प्रत्यंगोंपर काले काले गोल दाग पैदा हो जाते हैं और इन दागोंको छूनेपर ठण्डक अनुभव होती है, शरीरका ताप घट जाता है और रोगी शीत सहन नहीं कर सकता। रोगवाले अंशमें पसीना बिलकुल नहीं होता। रक्तस्राव होना,- खून सब पतला और जमता नहीं है ( सैंगुइनेरिया )।

**सम्बन्ध ।**—**सदृश**—ऐल्यू, ऐमोन-कार्ब, क्रोटेलस, हैमा, नैजा, पल्स, सिमिसिफ्यूगा, सेबाई, थूजा।

**तुलनीय ।**—तरल रक्तस्राव,—सैंगुई, मूगा।

**शक्ति ।**—६ ठा से २०० शततमिक क्रम।

---

## विस्कम ऐल्बम ।

( VISCUM ALBUM )

**दूसरा नाम ।**—मिस्टल टो।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—पके फल और पत्तोंसे अरिष्ट तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—मृगी, ताण्डव, स्नायुशूल—विशेष कर उरुके पिछले भागका स्नायुशूल और पर्यायक्रमसे जानु और एड़ी और कन्धे तथा कोहनीमें उत्पन्न वात व्याधिमें यह विशेष लाभदायक है। इसके अलावा

िये लाल, बाद् लाल और बीच बीचमें चकत्ते चकत्ते दाग रहते हैं तथा
ई हुआ करता है। हाथ और पैर इतना फूलता है, कि मालूम होता है, मानो
ह फट जायगा, दबानेपर गड्ढा नहीं पड़ता। हाथकी त्वचा सूख जाती है,
ड़े बड़े चर्म्म-खण्ड सब निकलते हैं और उसके नीचेकी त्वचा दिखाई देती है।
ग्राघातकी वजहसे शरीरका ढलमलाना, या वैसी ही ढलमली गति और भाव,
ए होकर न जाने क्या ऊपर चढ गया। जानु और गुल्फमें अकड़न। पैर
ले, उत्ताप-रहित और सुन्न।

**सार्वाङ्गिक**।—असमयमें बुढ़ापा, शिशुकी वृद्धिमें कमी, लक्षण सब
क वर्षका अन्तर देकर पैदा होते हैं। फूले हुए अंशमें स्पर्श ज्ञान नहीं
हता। शरीरकी त्वचा सफेद या पीले रंगकी, मुख और देह-काण्डकी त्वचा
सी मालूम होती है मानो पाण्डुरोग हो गया है और प्रत्यंगोंपर काले काले
ल दाग पैदा हो जाते हैं और इन दागोंको छूनेपर ठण्डक अनुभव होती है,
रीरका ताप घट जाता है और रोगी शीत सहन नहीं कर सकता। रोगवाले
'शमें पसीना बिलकुल नहीं होता। रक्तस्राव होना,—खून सब पतला और
मता नहीं है ( सैंगुइनेरिया )।

**सम्बन्ध**।—**सदृश**—ऐल्यू, ऐमोन-कार्ब, क्रोटेलस, हैमा, नैजा,
लस, सिमिसिफ्यूगा, सेबाई, थूजा।

**तुलनीय**।—तरल रक्तस्राव,—सैंगुई, मूगा।

**शक्ति**।—६ ठा से २०० शततमिक क्रम।

---

## विस्कम ऐल्बम।

### ( VISCUM ALBUM )

**दूसरा नाम**।—मिस्ल टो।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—पके फल और पत्तोंसे अरिष्ट तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग**।—मृगी, ताण्डव, स्नायुशूल—विशेष कर
ऊरुके पिछले भागका स्नायुशूल और पर्यायक्रमसे जानु और एंडी और कन्धे
तथा कोहनीमें उत्पन्न वात व्याधिमें यह विशेष लाभदायक है। इसके अलावा

बायें कानका सर्दीसे उत्पन्न बहरापन, फूल अड जाना, सर्दीकी वजहसे उत्पन्न जरायुसे रक्तस्राव और बहुत दिनोंके जरायुकी अन्तर्वेष्ट-प्रदाहमें भी यह उपयोगी है। ऋतु रुकना, सर्दी लग जाना, पानीमें रहना और पानी घाँटना वगैरहके कारणसे पैदा हुए नाना प्रकारके रोग। विशेषकर जरायुसे रक्तस्राव, वात और उसके पिछले भागके स्नायुशूलमें इससे विशेष फायदा हुआ करता है।

## लक्षणावली।

**मन।**—असम्बद्ध बकता है। आँख बन्दकर मोहाच्छन्नकी तरह पड़ा रहता है, मानो गहरी नींदमें पड़ा है, परन्तु जरा भी जोरकी आवाज होनेपर जाग जाता है और जो पूछा जाता है उसका उत्तर देता है, पर फिर तुरन्त ही मोहमें जा पड़ता है ( आर्निका ) और उसकी नाक कुछ कुछ बोला करती है। ( ओपि )।

**मस्तक।**—मानो माथेकी खोल उड़ी जाती है ( कैनाब-नाई, लैक, डिफनो,—मानो खोपड़ी उड़ जायगी=बैप्टि, कैमो, कोबाल्ट, नैट म्योर, इथुजा )। आँखके चारों ओर पीला रंग। दो देखना,—हरेक चीज दो मालूम होती है। कानमें ऐसा अनुभव होता है मानो बन्द हो गया है, और उसमें भों भों शब्द हुआ करता है ( सिङ्कोना, नक्स-मस )। सर्दी लग जानेकी वजहसे पैदा हुआ बहरापन ( ऐसिरम, कैम्फ, कास्टि, जेल, लिडम, मार्क, पल्स, सल्फ, सिफिलिन )। मुंहकी पेशियाँ सब हमेशा फड़का करती हैं।

**पु-जननेन्द्रिय।**—कामोद्दीपक सपने और वीर्यस्खलन। दाहिने कोषरज्जुसे अण्डकोषतक रह रहकर बहुत चिलक मार उठती है और यह रज्जु कुञ्चित होकर पुट्ठेके स्थानपर गुच्छवद्ध हो जाती है। ( ऐमोनियेकम, वार्बेरिस, रोडो )।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—पानीमें भींजनेके कारण ऋतुरोध होनेकी वजहसे जरायुसे रक्तस्राव, खूनका कुछ अंश चमकीला लाल और पतला और कुछ अंश जमा और घोर लाल, स्रावके समय रोगिनीको अस्पष्ट सर-दर्द अनुभव होता

है, कानपटीमें सुई गड़नेकी तरह दर्द, हाथ पैर आदि सुन्न मालूम होना और आँख नीले घेरेसे घिरी और गड्ढेमें धंसी दिखाई देती है। बायें डिम्बाशयमें वेधनेकी तरह दर्द (थूजा), वृद्धि=करवट बदलकर सोनेपर। फूल अटकना (केन्थ, कौलोफिल, पल्स, सिकेलि)। जिनको रजःस्राव होना बन्द हो गया है, उनकी नाना प्रकारकी बीमारियाँ (लेके, सल्फ)। नितम्बसे उठकर तेज दर्द वस्तिगह्वरमें और ऊपरसे फाड़नेकी तरह या वेधनेकी तरहका दर्द नीचेकी ओर चला जाता है। बहुत दिनोंका जरायुका अन्तर्वेष्ट-प्रदाह।

**श्वासयंत्र।**—श्वासकष्ट,—दाहिनी करवट सोनेपर बढ़ जाता है (बायीं करवट सोनेपर=एपिस)। श्वास-प्रश्वास धीमा और आवाज करने वाला। सर्दी लगनेकी वजहसे पैदा हुए दाहिने वक्षोदक रोगमें प्लीहामें तेज दर्द। आक्षेपिक खाँसी और हूपखाँसी, छोटी या बड़ी सन्धियोंका वात मिला श्वास-रोग।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—वातकी वजहसे दर्द,—जानु और गुल्फमें तथा कन्धा और कोहनीमें पर्यायक्रमसे दर्द पैदा हो जाता है। ऊरुके पिछले भागका स्नायुशूल, दोनों ऊरुमें और ऊर्द्ध-प्रत्यङ्गमें फाड़नेकी तरह दर्द। ऐसा मालूम होता है, कि पैरसे माथेकी ओर आगका ताप चढ़ रहा है और सारा शरीर आगसे घिरा अनुभव होता है। कभी कभी दर्द नितम्बसे वस्तिगह्वरतक चला जाता है, सोनेपर दर्द बढ़ जाता है, वस्तिगह्वरसे दर्द ऊरुमें और ऊर्द्धाङ्गमें जाता है। रोगी रातमें अपने शरीरका कोई भी अंश स्थिर नहीं रख सकता। कभी एक और कभी दूसरा अंश फड़कता है, सन्ध्याके समय इस तरह क्लान्त हो पड़ता है, मानो न जाने कितना परिश्रम किया है, मृगी,—चरणसे मानो आगका ताप चढ़कर माथा और समूची देहको अग्निमय बना डालता है और रोगीका चेहरा नीला हो जाता है, शरीरकी सभी पेशियाँ ऐसी हो जाती हैं, मानो पक्षाघात हो गया है, केवल आँखकी पेशी बची रहती है। रोगी न तो बोल सकता है, न कुछ निगल सकता है और इसीलिये बहुत जल्द मृत्यु मुखमें जा पड़ता है। पानीमें खड़े रहने या पानीमें भींजनेके कारण रजोरोध और इसी वजहसे जरायुसे रक्तस्राव और वात (ऐमोन, ब्राई, पल्स, रोडो, रास, स्ट्राइजि)।

**सम्बन्ध।—प्रतिविष।**—कम्फोरा, सिङ्कोना।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ६ ठा शततमिक क्रम।

---

## वीसवेडेन।

## ( WIESBADEN )

**परिचय।**— प्रशियाके वीस वेडेन झरनेका पानी।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—पानीके साथ क्रम तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—वीस वेडेनके पानीमें नेट्रम-म्यूर या, सोडियम क्लोराइड बहुत ज्यादा परिमाणमें रहता है। इसीलिये नेट्रम-म्यूरके साथ इस दवाका विशेष सादृश्य है। वात और गठिया वातकी चिकित्सामें इस दवाका लगातार व्यवहार होता है। आँतसे रक्त स्राव, अर्श, उदरामय, कब्जियत प्रभृति आँतोंकी बीमारीमें यह बढ़िया काम करता है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय**—नेट्रम-म्यूर, फेरम पिक्रि, ऐसिड-फ्लूर।

**शक्ति।**—मूल औषध और निम्न-शक्ति।

---

## वाइल्ड वेड।

## ( WILD BED )

**नामान्तर।**—डरटेनवर्गके वाइल्ड वेड झरनेका पानी।

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—पानीमें क्रम तैयार किया जाता है।

**उपयोगिता और आभास।**—अजीर्ण, सर्दी, वात, गठिया वात, मेरुदण्डका पक्षाघात, तलपेटका पक्षाघात, अस्थिमें दर्द, प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय**—यूरिक-एसिड, आर्टि-ड्यु, सैराड-नेरिया।

**शक्ति।**—निम्न शक्ति।

---

## वाइथिया।

## ( WYETHIA HELENIOIDES )

**दूसरा नाम।**—प्वायज़न वीड।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—मूलसे अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— आर्त्तवकी कमी, दमा, कब्जियत, खांसी, अतिसार, कमजोरी, वाधक, ज्वर, बवासीर, सर-दर्द, हिचकी, अजीर्ण, डिम्बाशयमें दर्द, नाकसे स्राव, गलेमें जख्म, अलिजिह्वाकी बीमारी इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—कोषाणु उदगामक तालुमूल प्रदाह में यह विशेष लाभदायक है :—रोगीको बार बार "खाक खाककर" कण्ठ साफ करनेकी चेष्टा करनेपर भी आराम नहीं मालूम होता। बार बार घूंट लिया करता है और यह अंश सूखा और फूला मालूम होता है। व्याख्यान देनेवाले और गवैयोंके कण्ठकी उग्रता,—गाते गाते या वक्तृता देते देते स्वरभङ्ग पैदा हो जाता है, कण्ठ गर्म और सूखा मालूम होता है, उपजिह्वा प्रदेशमें उत्तेजनाकी वजहसे पैदा हुई, सूखी वक्ष विदारक खाँसी इसका एक सिद्धिप्रद लक्षण है। वायुनली भुजमें बहुत जलन मालूम हुआ करती है। कब्जियत या मलका कड़ा-पन मिले अर्श रोगमें भी इससे बहुत फायदा हुआ करता है। मलद्वारमें खुजली मालूम होना। लार गाढ़ी, गोंदकी तरह। बायें डिम्बाधारके ऊपरी अंशमें दर्द पैदा होकर तीव्र वेगसे जानुमें चला जाता है। बहुत दिनोंतक ऋतु रोध, मुख-विवर ऐसा मालूम होता है, मानो झुलस गया है, अलिजिह्वा बड़ी मालूम होती है, उपजिह्वा-प्रदेशमें सूखापन और जलन अनुभव होना, मानो पाकस्थलीमें कोई बिना पचा हुआ पदार्थ जमा हुआ है इसी तरहका भार मालूम होना। ऐसा मालूम होता है, कि जरायु मानो बड़ा हो गया है, पर्यायक्रमसे हिचकी और वायु निकलना प्रभृति कई इसके निर्णायक लक्षण हैं।

### लक्षणावली।

**मन और मस्तक।**—थोड़ेमें ही कातर, रोगी मानो हमेशा ही बेचैन रहता है। ऐसा सशङ्कित रहता है, मानो कोई महान विपत्ति आना चाहती

है ( कैल्के, चिनिन सल्फ, सोरिन )। अधिक परिश्रम नहीं कर सकता,—थोड़ा सा परिश्रम करते न करते पसीना हो जाता है. सर-दर्द,—दाहिनी आँखके ऊपरी प्रदेशमें तेज दर्द और इसके बाद भार मालूम होना ( दाहिनी आँखके ऊपरका सर दर्द=रैनान-बल्बो, सेंग्वि, सिपि )। माथेमें अधिक रक्त-सचय होना या ऐसा मालूम होना कि चारों ओरसे माथेके भीतर खून दौड़ रहा है ( ऐमिन, बेल, ब्राई, कैक्टस, कैल्के, ग्लोन, मिलिलोट, फास, सैंगियु ) दाहिने कानमें खुजली पैदा हो जाती है ( ऐ-कार्बोल, सिनेबार, मिनियैन, सोरिन, रियुमेक्स )।

मुख-विवर आदि।—ऐसा मालूम होता है, कि मुख-विवर झुलस गया है ( एपिस, बेल, सिपा, आइरिस, मैग-म्यूर, मार्क )। बहुत ज्यादा परिमाणमें गाढ़े गोंदकी तरह लार निकलना ( कैप्स, चेलिडो, एपिफिग, कैली-बाई, लिसिन, मार्क, मार्क-कोर, फाइटो )। तालुमूल पार्श्वके दोनों गह्वर बहुत सूखे ( कैली म्यूर, सेंग्वि ) मालूम होते हैं और रोगी बार बार खाक खाककर अपना कण्ठ साफ करनेकी चेष्टा करता है, परन्तु वृथा ( आर्जेण्ट-नाई, सिपिया ऐलैंथ, मिनेपिस ), नाकके पिछले छेदमें सूखापन मालूम होता है और कुट-कुट किया करता है, ( सिनेबार ), रक्षमें ऐसा मालूम होता है, मानो कुछ अड़ा हुआ है, रोगी खाक खाककर उसे कण्ठके भीतरसे निकालनेकी चेष्टा करता है, पर किसी तरह भी वह हटता नहीं है। कण्ठ फूला और उपजिह्वा सूखी और जलन भरी मालूम होती है। रोगी बार बार लार निगलकर यह सूखापन दूर करना चाहता है, पर वह किसी तरह भी नहीं जाता। किसी तरह भी आराम नहीं मिलता। निगलनेमें भी तकलीफ मालूम होती है। उपजिह्वा लम्बी मालूम होती है ( मार्क, सैबाड )। अन्ननालीसे पाकाशय तक उत्ताप और जलन मालूम होती है। भोजन करनेपर और भी बढ़ जाती है। पुराना तालुमूल-प्रदाह, तालुमूल बहुत सूखा मालूम होता है, तालुमूल घोर लाल, तेज सर्दीके बौखारके बाद तालुकी पेशी सब बहुत दर्द करती हैं और जलनकी तरह मालूम होता है। व्याख्यान देनेवाले वक्ता या गवैयोंका गलेका जखम—वक्तृता देने या गानेके समय आवाज बिगड़ जाती है—( फास ) और कण्ठके भीतर उत्ताप और सूखापन अनुभूत होता है ( बेल )।

पाक और अन्त्राशय।—पर्यायक्रमसे हिचकी और वायु निकला

करता है। पाकस्थलीमें ऐसा भाव मालूम होता है, मानो कोई अपरिपाचित पदार्थ जमा हुआ है। (ऐब्रियेज-नाई)। उदरकी दाहिने पार्श्वमें नीचेकी ओर खींचनका दर्द। मलद्वारमें खुजली और पतले दस्त आना,—मलका रंग गहरा भूरा। अर्श-रोगमें बहुत अधिक फायदा।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—प्रदर। बायें डिम्बाधारमें दर्द—दर्द डिम्बाधार से उदर और उसको भेदकर घुटनेतक चला जाता है। एक सन्तान प्रसव करनेके बाद एक या दो वर्षतक रजःस्राव बन्द रहता है।

**श्वासयन्त्र।**—वायुनली-भुजमें जलन मालूम होती है।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—दाहिने बाहुमें दर्द और कलाई तथा हाथका अकड़ जाना।

**सम्बन्ध।—सदृश।**—ऐब्रियेश नाई, आर्जेंण्ट नाई, बेल, कास्टि, एपिफिग, फास, रियुमेक्स, सेङ्ग्वि, सिपि, स्टिक्टा, सल्फ।

**तुलनीय।**—गलनलीके लक्षणमें—कास्टिक, हिपर, रियुमेक्स, फास्फो-रस, सल्फर। मानो अजीर्ण पदार्थ खाया है—एब्रिस-नाई। मुह मानो जल गया है—रैनान।

**शक्ति।**—प्रथम दशमिकसे ३० शततमिक क्रम।

---

## जैन्थकजाइलम।

(XANTHOXYLUM FRAXINEUM)

**दूसरा नाम।**—टूथेक ट्री, प्रिकलि-ऐश।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजी छालका अर्क।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नसोंकी दर्द, दमा, बाधक, कानका दर्द, माथेकी खोलमें या माथेमें दर्द, अर्द्धाङ्ग पक्षाघात, मूर्च्छावायु, दाँती लगना, ऋतुशूल, स्नायुशूल, आँखोंका प्रदाह, स्टप्रसी, दाँतका दर्द; जखम।

**उपयोगिता और आभास।**—वातका पुराना दर्द, विसर्पिगिरा या तालुमूलकी सर्दीके रोगमें यह विशेष फायदेमन्द हुआ करता है। चौगाङ्गी

और रोगी स्त्रियाँ, जिन्हें बहुत अधिक रज:स्राव हुआ करता है और स्नायविक और आक्षेपिक बाधकका दर्द उदरके सामनेवाले भागसे होकर नीचेकी ओर चलता है, उनके लिये जेन्यकसाइलम बहुत ही उपयोगिनी दवा है। प्रसवके बादका दर्द और डिम्बाशयके स्नायुशूल रोगमें उदरके सामनेवाले भागसे होकर दर्द नीचेकी ओर चलता है तो वह भी इससे दब जाता है। ऊपर लिखी बीमारियोंमें चित्तका प्रफुल्लित न रहना, टपककी तरह सर-दर्द, एक प्रकारकी मानसिक उन्मत्तता, भूख न लगना और उदरोर्द्ध-प्रदेशमें पूर्णता अनुभव होना आदि लक्षण मौजूद रहते हैं।

## लक्षणावली।

**मन**।—डरपोक, चकित भावसे भरा। चित्तका प्रफुल्लित न रहना और मनकी दुर्बलता।

**मस्तक**।—मस्तिष्कका स्तम्भित भाव, सरके पिछले भागमें दर्द। माथा भरा और भारी मालूम होता है। दाहिनी आँखके ऊपरी अंशमें टपक मालूम होना। ब्रह्मतालुमें दर्द हुआ करता है और रह रहकर टपक हुआ करती है, मानो माथेकी खोल उड़ जायगी। सर हिलानेपर ऐसा मालूम होता है, मानो एक तरल पदार्थकी तरह मस्तिष्क काँप रहा है। ऐसा मालूम होता है, कि एक दृढ़ बन्धनसे माथा कसकर बाँधा हुआ है (ऐ-कार्बोल, ऐ-नाइ, जेल्स, सल्फ)। दाहिने कानमें पट पट आवाज, बायें कानमें धीमा दर्द—दाँतकी जड़में दर्द होता है या कानमें होता है, इसका पता नहीं लगता।

**आँख**।—अँधेरा दिखाई देना,—मानो महीन नीले रङ्गके पर्देके भीतरसे सब चीजें देख रहा है (मानो दृष्टि महीन पर्देसे ढँकी है=कास्टि, क्रोकस, हायो, आयोड, लोरो, लीथिया, नैट म्यूर, पेट्रोल, फास, रास, स्ट्रैम, सल्फ)। आँख और नाकमें पानी भर आता है (सिनैबिस)। आँख लाल और ऐसा मालूम होता है, कि उसमें मानो किसीने एक मुट्ठी बालू डाल दी है (बेल, कोरैल रूब, इयुफ्रे, लिडम, मिडोरिन, सल्फ) सभी चीजें दूर हैं—इसी तरह मालूम होता है (ऐमाक, नक्स-मस)।

**नाक**।—ऐसा मालूम होता है, कि दाहिना रन्ध्र रुक गया है। दाहिने रन्ध्रके भीतरसे लाल पपड़ी जमा श्लेष्मा सब निकलता है (नैट्र-आर्स,

ऐमोन-म्यूर)। शरीरका सम्पूर्ण बायाँ पार्श्व सुन्न हो जाता है और माथा तथा नाकमें भी यह सुन्न हो जानेका आधा भाव स्पष्ट मालूम होता है।

**मुखमण्डल।**—निचले हनुके बायें पार्श्वमें दर्द, मुखमण्डल और माथेमें रह रहकर उत्ताप पैदा हो जाता है।

**मुख-विवर।**—मुख-विवर, तालुमूल पार्श्वके दोनों गह्वर और कण्ठमें मानो मिर्चा छू गया है, इस तरहका अनुभव होता है (हाइड्रेस्ट)। मुख-विवर और जीभ सूखी और उनमें जलन मालूम होती है, इस अनुभूतिके साथ कितने ही स्थानोंमें उठनेकी शक्तिका बिलकुल ही न रहना और कातरता मौजूद रहती है (डा० ए० एस० रफो कहते हैं, कि ऐसे स्थानोंपर "कैप्स" के प्रयोगसे यदि लाभ न हो तो जैन्थकजाइलम लाभ करता है) जीभ ऐसी मालूम होती है मानो एक बार फैलती और एक बार संकुचित होती है।

**गलेके भीतर।**—कण्ठका बायाँ पार्श्व ऐसा मालूम होता है मानो उसमें कोई गुच्छे बँधा पदार्थ गेंडुरी मारकर अड़ा हुआ है और निकालनेके समय वह दाहिने पार्श्वमें हटकर मालूम होने लगता है (लेके)। कण्ठमें मानो मिर्चेकी बुकनी लगी है। कण्ठनली ऐसी मालूम होती है, मानो किसीने चिमटेसे उसे दबा रखा है (बेराई, फेरम, हिपर, केल्मिया)। अन्ननलीमें भयानक जलन और डङ्क मारनेकी तरह दर्द और कुछ मिचली मालूम होती है (सेङ्ग्वि, सेबाड, सिनेप)। कण्ठके भीतर टपक और ऐसा अनुभव होना, मानो वह फूल गया है (ग्लोन, केल्मिया, पेट्रोल)। कण्ठके भीतर जखम हो जानेकी तरह भाव और डोरीकी तरह श्लेष्मामय बलगम निकलता है। कण्ठ अत्यन्त सूखा,—बोलनेमें तकलीफ होती है (फार्मिका, सेनेगा)

**पाकाशय और अंत्राशय।**—बार बार जाड़ा लगना और मिचली, भूख न रहना, गर्भवतियोंकी मिचली (ए-कार्बोल, ए-लैक्ट, ऐसेरम, क्रियो, लैक-कैन, नक्स, सिपिया, सिम्फोरि-कार्पस, टेबाक) मानो उपवास किया था पाकस्थली इसी तरह शून्य मालूम होती है, खानेको देनेपर दो एक ग्रास खाते ही मिचली-पैदा हो जाती है (डायाडेमा, पोडो, साइलि, सेङ्ग्वि—भोजन करनेपर घटा मालूम होता है, परन्तु इसके बाद ही फिर पैदा हो जाता है=वाइबर्न)। भयानक प्यास,—अधिक परिमाणमें पानी पीता है। उदरोर्द्ध-प्रदेशमें भरापन या भार मालूम होना (फेरम, इग्ने, लाई, माइरिका-सेरिफ)

बार बार शीत और दबाव मालूम होता है। आंतोंमें गड़गड़ाहट और दबाने पर दर्द मालूम होता है। बहुव्यापक आमातिसार,—आक्षेपिक या प्रचण्ड कूथन,—अन्त्रगत सिकुड़ना और फैलना, आध्मान इत्यादि अनुभव होता है। विसूचिका,—हिमाग अवस्थामें बहुत ज्यादा फीका पेशाब होता है,—विशेषकर स्नायु-प्रधाना स्त्रियोंको। पेशाब बहुत थोड़ा और घोर लाल रङ्ग।

**स्त्री-जननेन्द्रिय**।—डिम्बाधारका शूल,—दर्द ऊरुके सामनेवाले स्नायु की राहसे नीचेकी ओर चलता है। ऋतु,—बहुत असमयमें ही हो जाता है। बहुत ज्यादा स्राव हुआ करता है, और बहुत ज्यादा तकलीफ हुआ करती है (बहुत ज्यादा स्रावके साथ तकलीफ और किसी भी दवामें नहीं दिखाई देती—मूरेक्स), असमयमें ही स्राव आरम्भ हो जाता है, और बहुत ज्यादा स्राव होता है, पर किसी तरहका दर्द नहीं होता (सोरियम-आक्सेल), स्राव आरम्भ होनेपर फिर तकलीफ या दर्द नहीं रहता (सिपिया) असमयमें आरम्भ और स्राव बहुत थोड़ा और स्राव होनेपर तकलीफ घट जाया करती है (लैकेसिस)। बहुत ज्यादा स्राव, आक्षेपिक और प्राय काले रङ्गका, स्राव आरम्भ होनेपर प्राय दर्द नहीं रहता। नींदके बाद या नींदके समय बढ़ना (नक्स-वोमिका)। स्राव असमयमें आरम्भ हो जाता है। स्राव थोड़ा होता है और दर्द होता है (सिकेलि)। लगातार स्राव होता है—मानो जरायु-द्वार खुला हुआ है, स्राव काले रङ्गका और बिना किसी तकलीफके (एक्सेटिया)। विलम्बसे स्राव आरम्भ होना, स्राव बहुत ज्यादा या बहुत थोड़ा, रंग फीका, पानीकी तरह, यन्त्रणा केवल पहले दिन, स्रावके समय माथेमें दर्द होता है (ग्रेफ़ाइटिस, साइक्लेमेन), दर्द ऊरुके सामनेसे नीचेकी ओर जाता है, रोगिनीमें सहन शीलता नहीं रहती, चौंक उठा करती है। निर्धारित समयके आठ दिन पहले रजःस्राव और भी होता है। स्राव बहुत अधिक, और चमकीले लाल रङ्गका, जरायु आदिमें नीचेकी ओर तेज खींचन मालूम होती है और दाहिने डिम्बाधार प्रदेशमें लगातार दर्द मालूम होता है और यह दर्द ऊरु-शिखर, ऊरु और पीठमें चला जाता है, कभी कभी यह दर्द इतना तेज हो जाता है, कि रोगिनीको बाध्य होकर श्वास रोक लेना पड़ता है। निद्रित अवस्थामें दाहिने डिम्बाशयमें छेदनेकी तरह तेज दर्द, ऊपरकी ओर ऊरु-शिखर की तरफ और नीचे ऊरुमें फैलकर रोगिनीको जगा देता है। निर्दिष्ट समयके ५ दिन पहले ऋतुका स्राव पैदा हो जाना और बायें वंक्षण या पुट्ठा प्रदेशमें

ऐमोन-म्यू)। शरीरका समूचा बायाँ पार्श्व सुन्न हो जाता है और माथा तथा नाकमें भी यह सुन्न हो जानेका आधा भाव स्पष्ट मालूम होता है।

**मुखमण्डल।**—निचले हनुके बायें पार्श्वमें दर्द, मुखमण्डल और माथेमें रह रहकर उत्ताप पैदा हो जाता है।

**मुख-विवर।**—मुख-विवर, तालुमूल पार्श्वके दोनो गह्वर और कण्ठमें मानो मिर्चा छू गया है, इस तरहका अनुभव होता है (हाइड्रेस्ट)। मुख-विवर और जीभ सूखी और उनमें जलन मालूम होती है, इस अनुभूतिके साथ कितने ही स्थानोंमें उठनेकी शक्तिका बिलकुल ही न रहना और कातरता मौजूद रहती है (डा० ए० एस० रफी कहते हैं, कि ऐसे स्थानोंपर "कैम्फ" के प्रयोगसे यदि लाभ न हो तो जैन्थकजाइलम लाभ करता है) जीभ ऐसी मालूम होती है मानो एक बार फैलती और एक बार संकुचित होती है।

**गलेके भीतर।**—कण्ठका बायाँ पार्श्व ऐसा मालूम होता है मानो उसमें कोई गुच्छे बँधा पदार्थ गेडुरी मारकर अड़ा हुआ है और निकालनेके समय वह दाहिने पार्श्वमें हटकर मालूम होने लगता है (लेके)। कण्ठमें मानो मिर्चकी बुकनी लगी है। कण्ठनली ऐसी मालूम होती है, मानो किसीने चिमटेसे उसे दबा रखा है (बेराइ, फेरम, हिपर, केल्मिया)। अन्ननलीमें भयानक जलन और डङ्क मारनेकी तरह दर्द और कुछ मिचली मालूम होती है (सेङ्ग्वि, सेबाड, सिनेप)। कण्ठके भीतर टपक और ऐसा अनुभव होना, मानो वह फूल गया है (ग्लोन, केल्मिया, पेट्रोल)। कण्ठके भीतर जखम हो जानेकी तरह भाव और डोरीकी तरह श्लेष्मामय बलगम निकलता है। कण्ठ अत्यन्त सूखा,—बोलनेमें तकलीफ होती है (फार्मिका, सेनेगा)

**पाकाशय और अंत्राशय।**—बार बार जाड़ा लगना और मिचली, भूख न रहना, गर्भवतियोंकी मिचली (ए-कार्बोल, ए-लैक्ट, ऐसेरम, क्रियो, लैक-कैन, नक्स, सिपिया, सिम्फोरि-कार्पस, टेबाक) मानो उपवास किया था पाकस्थली इसी तरह शून्य मालूम होती है, खानेको देनेपर दो एक ग्रास खाते ही मिचली पैदा हो जाती है (डायाडेमा, पोडो, साइलि, सेङ्ग्वि—भोजन करनेपर घटा मालूम होता है, परन्तु इसके बाद ही फिर पैदा हो जाता है—वाइबर्न)। भयानक प्यास,—अधिक परिमाणमें पानी पीता है। उदरोर्द्ध-प्रदेशमें भरापन या भार मालूम होना (फेरम, इग्ने, आर्ड, माइरिका-सेरिफ)

बार बार शीत और दबाव मालूम होता है। आंतोंमें गड़गड़ाहट और दबाने पर दर्द मालूम होता है। बहुव्यापक आमातिसार,—आक्षेपिक या प्रचण्ड कूथन,—अन्त्रगत सिकुड़ना और फैलना, आध्मान इत्यादि अनुभव होता है। विसूचिका,—हिमाग अवस्थामें बहुत ज्यादा फीका पेशाब होता है,—विशेषकर स्नायु-प्रधाना स्त्रियोंको। पेशाब बहुत थोड़ा और घोर लाल रङ्ग।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—डिम्बाधारका शूल,—दर्द उरुके सामनेवाले स्नायु को राहसे नीचेकी ओर चलता है। ऋतु,—बहुत असमयमें हो हो जाता है। बहुत ज्यादा स्राव हुआ करता है, और बहुत ज्यादा तकलीफ हुआ करती है (बहुत ज्यादा स्रावके साथ तकलीफ और किसी भी दवामें नहीं दिखाई देती—मूरेक्स), असमयमें ही स्राव आरम्भ हो जाता है, और बहुत ज्यादा स्राव होता है, पर किसी तरहका दर्द नहीं होता (सोरियम-आक्सेल), स्राव आरम्भ होनेपर फिर तकलीफ या दर्द नहीं रहता (सिपिया) असमयमें आरम्भ और स्राव बहुत थोड़ा और स्राव होनेपर तकलीफ घट जाया करती है (लैकेसिस)। बहुत ज्यादा स्राव, आक्षेपिक और प्रायः काले रङ्गका, स्राव आरम्भ होनेपर प्रायः दर्द नहीं रहता। नींदके बाद या नींदके समय बढ़ना (नक्स मोसिका)। स्राव असमयमें आरम्भ हो जाता है। स्राव थोड़ा होता है और दर्द होता है (सिकेलि)। लगातार स्राव होता है—मानो जरायु-द्वार खुला हुआ है, स्राव काले रङ्गका और बिना किसी तकलीफके (पल्सेटिला)। विलम्बसे स्राव आरम्भ होना, स्राव बहुत ज्यादा या बहुत थोड़ा, रंग फीका, पानीकी तरह, यन्त्रणा केवल पहले दिन, स्रावके समय माथेमें दर्द होता है (क्लोरेल, साइक्लेमेन), दर्द उरुके सामनेसे नीचेकी ओर जाता है, रोगिनीमें सहन शीलता नहीं रहती, चौंक उठा करती है। निर्द्धारित समयके आठ दिन पहले रजःस्राव और भी होता है। स्राव बहुत अधिक, और चमकीले लाल रङ्गका, जरायु आदिमें नीचेकी ओर तेज खींचन मालूम होती है और दाहिने डिम्बाधार प्रदेशमें लगातार दर्द मालूम होता है और यह दर्द उरु-शिखर, उरु और पीठमें चला जाता है, कभी कभी यह दर्द इतना तेज हो जाता है, कि रोगिनीको बाध्य होकर श्वास रोक लेना पड़ता है। निद्रित अवस्थामें दाहिने डिम्बाशयमें छेदनेकी तरह तेज दर्द, ऊपरकी ओर उरु-शिखर की तरफ और नीचे उरुमें फैलकर रोगिनीको जगा देता है। निर्दिष्ट समयके ५ दिन पहले ऋतुका स्राव पैदा हो जाना और बायें वंक्षण या मुष्क प्रदेशमें

ऐंठन या जकड़ जानेकी तरह दर्द अनुभव होता है। बायें डिम्बाधारका दर्द,—क्रम क्रमसे बढ़ता है और घटता है। रजःकष्ट या बाधक,—भयानक यन्त्रणा, रोगिनी तकलीफसे उन्मत्त हो जाती है। शूलकी तरह दर्द जननेन्द्रिय से उरुतक फैलनेवाले स्नायुके भीतरसे दौड़ता है, ऋतु होनेके पहले दिन बायीं आँखके ऊपरी प्रदेशमें दर्द आरम्भ हो जाता है, माथा भारी मालूम होता है, दोनों आँखोंमें खून संचित होता है और रोशनी सहन नहीं होती, चेहरा तमतमाया और ऐसा मालूम होता है, मानो ज्वर आ गया है। ऐसा मालूम होता है, कि जरायु आदि बड़े वेगसे नीचेकी ओर उतर रहा है। स्राव बहुत ज्यादा हुआ करता है और नितम्ब तथा तलपेटमें भयानक दर्द मालूम होता है लगातार सर-दर्द—ऋतुके समय बढ़ जाता है ( आर्जेण्ट-नाई, कैल्के, कार्ब्हि, काक्यु, साइक्लोम, कैली-कार्ब, क्रियो, लैक-डिफ्लो, म्यूरेक्स, नैट-म्यूर, सिपि—ऋतु होना शुरू हो जानेपर सर-दर्दका घटना=बेल,—बाधक रोगमें सर-दर्द=क्रोटेल, साइक्लोम )। पाँच छ' महीनोंतक ऋतु स्राव न होनेपर चेहरा और दोनों पैरोंमें शोथ हो जाता है ( सिनीसियो ) फूला ( ग्रैफ ) रोगिनी बहुत असहिष्णुता प्रकट करती है। जरा भी आवाज उसे सहन नहीं होती, कण्ठ-स्वर काँपा करता है। रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, कि उसकी मृत्यु बहुत ही निकट है। उसकी शकल हरित्पाण्डु रोगकी रोगिनीको तरह हो जाती है। कब्जियत पैदा हो जाती है और पेशाब बहुत थोड़ा और घोर लाल तथा बार बार पेशाबका वेग होता है। कई महीनों तक मासिक ऋतुस्राव न होनेके कारण दाहिने डिम्बाशयमें प्रचण्ड दर्द होता है, लगातार माथेमें दर्द हुआ करता है, जरायु आदि नीचेकी ओर खिंचता है और तलपेट जकड़ जाता है। पैर भींजे रहनेके कारण ऋतु-स्रावका रुकना ( ऐकोन, डेलिबो, पल्स,—सर्दी लगनेके कारण उत्पन्न—ब्रैट, सिनीसियो, सिपिया ) और इसी वजहसे दुबलापन और खाँसी, गन्दापन, धुमैले रंगका बलगम, चेहरा उतरा, और रातमें पसीना हुआ करना है, प्रदर,—बहुत ज्यादा स्राव और दूधको तरह सफेद रंगका ( कैली-म्यायोड, फाइजस, सिपिया, कैल्के, इग्ने,—पीब सफेद=वाइबर्न )। ऋतु होनेके समय स्राव बढ़ जाता है ( फास,—रज.स्रावके बदले प्रदरका स्राव=सीङ्कन, चिनोपोड-ऐन, काक्यु, ग्रैफ, नक्स-मस, फास, सिपि, जिङ्कम )। प्रसवके बादका दर्द,—बहुत ज्यादा क्लेदका स्राव हुआ करता है। कभी कभी विलम्बसे ऋतु होता है और बहुत थोड़ा स्राव हुआ करता है। आर्त्तव स्राव

होनेके पहले—मन दुःखित, शङ्कित, मानो माथेको खोल उड जायगी। इस तरहका सर-दर्द, और तलपेटमें इस तरहका दर्द मानो कुचल गया है। स्रावके बाद,—दुबली पतली कष्ट सहिष्णु और कोमलाङ्गी रमणियोंका रजःशूल रोगिनी सामान्य विषयोंमें ही चौंक उठती है, दिनमें बार बार जम्हाई आती है और औंघाई आया करती है। निम्नाङ्ग बहुत भोग मालूम होता है, इसी वजहसे रोगिनी हमेशा सोयी या बैठी रहा करती है। रजःस्रावके पहले दिन सर-दर्द पैदा हो जाता है। आंखके ऊपरी प्रदेशमें दर्द और नासा-मूलके ऊपरी अंशमें टपक अनुभव होती है, मानो जरायु आदि सभी बाहर निकल पड़ेंगे, इसी तरहका दर्द पैदा होकर नीचेकी ओर खींचन पैदा हो जाती है। ऐसा दर्द मानो कमर टूट जायगी। दर्द यंत्रण या पुट्ठेके अस्थि-शिखरसे उरुको भेदकर जानुमें चलाजाता है, सोने, बैठने, खड़े होने—किसी तरह भी आराम नहीं मिलता। छाती मानो दबा रखी है, इस तरहका श्वास-कष्ट अनुभव होता है और रोगिनी बार बार गहरी सास लिया करती है।

श्वासयंत्र।—स्वरभंग और कण्ठमें रुखडापन अनुभव होना, बार-बार अपना कण्ठ बाध्य होकर साफ करना पड़ता है। श्वासाल्पता,—जब आर्त्तव-स्राव रुका रहता है। बार-बार गहरी सांस लेनेपर आराम मालूम होता है (ब्राई, केल्क, स्लोन, मार्क, फास, बोरैक्स, क्रियो, इग्निश्यम), खुस-खुसी खांसी,—वायु सेवनके समय, प्रकोप आरम्भ हो जाता है। दिन रात सूखी खांसी, रोगी बहुत सुस्तीकी वजहसे शय्यामें करवट नहीं बदल सकता, उसका चेहरा म्लान या सफेद और शोथ रोग हो जानेकी तरह हो जाता है। आंख काले घेरेसे घिरी, माथा भरा और भारी मालूम होता है, दोनों ओठ बदरंग, जीभ सफेद या फूलती हुई और श्वासाल्पता मालूम होती है, भूख नहीं रहती, कब्जियत हो जाती है। वक्षमें कसावटका भाव और बार बार जम्हाई आती है। अनियमित या थोड़ा स्राव होनेवाली स्त्रियोंके वक्षके भीतर कसावट और सूखी खांसी,—खांसनेपर वक्ष और कन्धेमें दर्द मालूम होता है, प्रातः पतले दस्त आते है और रातमें बहुत पसीना निकलता है।

हृत्पिण्ड।—रह-रहकर हृत्पिण्डके भीतर इस तरहका तेज क्षण-स्थायी दर्द पैदा हो जाता है, कि रोगिनीको बाध्य होकर सांस रोक लेनी पड़ती हैं और ओंठतक समूचा मुखमण्डल नीला या सफेद हो जाता है, दर्द छेदनेकी

तरह और श्वास-ग्रहण करनेके समय बढ़ जाता है। प्रकोप होनेके बाद रोगिनीमें प्यास पैदा हो जाती है, चेहरा तमतमा उठता है और रोगिनी सुस्त हो पड़ती है। हृत्प्रदेशमें तेज दर्दकी वजहसे सोयी सोयी चौंककर जाग पड़ती है। हृत्पिण्डमें प्रबल स्पन्दन हुआ करता है और ऐसा मालूम होता है, मानो मानो साँस रुक जाना चाहती है।

प्रत्यङ्ग आदि ।—सर-दर्द रोगमें गलेमें दर्द और अकड़न मालूम होती है, जोरसे दबाने या पीछेकी ओर माथा झुकानेपर कुछ आराम मालूम हुआ करता है, मेरु-चंचु लम्बा मालम होता है और दबानेपर बहुत दर्द अनुभव हुआ करता है तथा लगातार दर्द हुआ करता है। तकिया या गद्दी हुए बिना बैठ नहीं सकता (ह्युफोर्बियम, लोबेल, पेट्रोल)। एकाएक कलाई और घुटनेमें ऐंठनकी तरह दर्द। प्रत्यङ्गोंमें शूलकी तरह या तेज बेधनेकी तरह दर्द, रोगी अंग सुन्न और क्षीण हो जाता है। दाहिना कन्धा और बाहुमें दर्द (सैङ्गियु, वायोला, ओडो) दाहिने बाहुकी कोहनी या केहुनीसे लेकर समूचे हाथमें प्रचण्ड दर्द अनुभूत होता है। समूचा बायाँ बाहु और कन्धा सुन्न तथा अपने वशमें नहीं रहता। कलाईसे हाथके अंगूठेतक तेज दर्द। बाधक रोगमें जननेन्द्रिय प्रदेशसे ऊरुतक फैलनेवाला स्नायुमें तेज दर्द। हरित्पाण्डु रोगमें निम्नाङ्ग बहुत क्षीण मालूम होता है। बायें घुटनेमें तेज दर्द। सारा शरीर कुटकुटाया करता है और ऐसा झटका मालूम होता है, मानो बिजलीकी लहर जा रही है। समूची देहका एक पार्श्व सुन्न मालूम होता है और इस आधे अंशका सुन्नपन माथा और नाकके आधे भागमें स्पष्ट अनुभव होता है। चलनेके समय ऐसा अनुभव होता है, मानो सुईकी ढेरपर चल रहा है (ऐसा अनुभव होना मानो मखमलपर पैर रख रहा है=सिकेलि—मानो शून्यपर पैर रखता है=डियुबोइसिनम—मानो पैरका तलवा बहुत कोमल और फूला=ऐन्यूमिनियम)। शरीरका समूचा बायाँ पार्श्व, विशेषकर बायाँ चरण सुन्न मालूम होता है। बैठे रहनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो शून्यमें उड़ रहा है (ऐ-फास, कैनाब-इन, ऐसिटम, स्टिक्टा)। सोनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो बहुत कोमल शय्यामें डूब गया। खसड़ा होनेपर बुद्धिकी जड़ता, स्तम्भित भाव और निद्रालुता और खसड़ेके दाने अच्छी तरह नहीं निकलते।

**निद्रा।**—बार-बार जम्हाई और औंघाई। गहरी नींद, मानो किसी मकानकी छतसे दूसरे मकानकी छतपर उड़ता घूमता है, इस तरहके सपने देखता है ( एपिस, इग्निशिया, लाई, नेट्र-सल्फ, रस-ग्लेबा )। मानो गला रुकता जाता है, इस तरहका सपना देखकर जाग उठता है। ( श्वासरोधके सपने= आर्नि, आइरिस, केलि-बाई )।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—एकाएक ऐसा मालूम होता है, मानो सरसे पैरतक आग लग गयी। कुछ जाड़ा मालूम होना और प्राणान्तक मिचली। बार-बार शीतकी आविर्भाव और हाथ पैरोंमें दर्द रहा करता है। वात-श्लेष्मा ज्वरमें हिमांगावस्था ( कार्बो-वेज )।

**सम्बन्ध।—सदृश**—ऐ फास, ऐक्टिया, ब्राई, कैनाब-इन, कैसो, कलो-फिल, कोलोसिन्थ, क्युप्रम, नेक्रिलियम, इग्ने, पल्स, सैंगियु, स्टिक्टा, वाइवर्नम, थोप्यु।

**तुलनीय।**—माथा, ह्रत्पिण्ड और जरायुमें—ऐक्टिया-रेसि, कौलस। खपड़ेके दाने बैठ जाना—ब्रायो। बाधक—कोलोसिन्थ, बाधक, गटप्रसो—नेफेलि। प्रसवकी बादका दर्द—पल्स, कैमो। क्रमशः दर्दका बढ़ना और घटना=स्टैनम। सर-दर्द—इग्ने, सैंगु।

**शक्ति।**—मूल अरिष्ट और ३, ६, ३० क्रम।

---

## योहिम्बिनम्।
## ( YOHIMBINUM )

**दूसरा नाम।**—योहिम्बिन।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—दानेदार क्षारसे विचूर्ण तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—पश्चिम आफ्रिकाके आदि अधिवासी बहुत दिनोंसे योहिम्बिनम वृक्षकी छालसे यह वीर्यवान और कामोद्दीपक दवा को बनाते आ रहे हैं।

आंशिक या पूर्ण ध्वजभङ्ग रोगमें स्नायु-प्रधान मनुष्योंको इस दवाका २x विचूर्ण नित्य सवेरे और सध्यामें १-२ ग्रेनकी मात्रामें सेवन करानेसे ही थोड़े

ही दिनोंमें उनकी संगम-शक्ति लौट आती है। पर इस दवाका प्रयोग बहुत सावधानतासे करना चाहिये। क्योंकि इस दवाको सेवन करनेपर उपस्थ स्नायुमें बल प्राप्त होनेपर वस्ति देशमें रक्त बढ जाता है। इसलिये, कुछ दिन योहिम्बिनम सेवन करनेके बाद ही अर्श रोग होते देखा जाता है। मलद्वारमें भार मालूम होना और दर्द दिखाई देते ही दवा सेवन की जाती है।

इच्छा न रहनेपर भी लिङ्गोद्रेक, वस्ति देशमें रक्तकी अधिकता और भार मालूम होनेके लक्षणमें इसकी उच्च शक्तिसे लाभ होता है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय—**पिक्रि-ऐसि, फास, ग्रेफाइटिस, कैन्थर।

**शक्ति।**—१x—२x और उच्च शक्ति।

---

## युक्का फिलैमेण्टोसा।

## ( YUCCA FILAMENTOSA )

**दूसरा नाम।**—बेयर ग्रास।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—फूल और पत्तेसे अर्क तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—पैत्तिकता, सर्दी, अतिसार, आध्मान, सर-दर्द, गलेमें दाना भरे जखम इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—पित्तकी अधिकतासे पैदा हुई नाना-प्रकारकी बीमारीमें इसका बेहद फायदा दिखाई दिया करता है। इसके कई प्रधान सिद्धिप्रद लक्षण ये है:—यकृतमें अधिक रक्तसंचय होना,—यकृतके ऊपरी अंशसे बहुत दर्द पैदा होकर पीठतक चला जाता है। चेहरा पीली आभा लिये, जीभ पीले लेपसे ढकी और उसपर दाँतके दाग रहते हैं। उदरामय रोगमें बहुत अधिक पित्त मिला मल निकलता है। लिङ्ग-प्रदाह और प्रमेह—पेशाबके दरवाजेपर अधिक उत्तेजना और मेढ्र त्वचाके नीचे जलन और सूजन। इसके द्वारा एक तरहका सर-दर्द पैदा हुआ करता है,—ब्रह्मतालुमें इस तरहका दर्द हुआ करता है, कि मालूम होता है, माथेकी खोल उड जायगी।

**मन** ।—वक्तृता सुनते सुनते मन दूसरे विषयकी ओर चला जाता है ( इथ्यू, ऐग्नस, बेराइ, डूोसेरा, नक्स-वोम )। जो कुछ पढता है वही याद नहीं रहता ( मिडोरिन ), और पहले वक्षके दाहिने पार्श्वमें, इसके बाद हृत्पिण्ड प्रदेशमें तेज़ दर्द अनुभव हुआ करता है। पढना अच्छा नहीं लगता ( फ़ेर, जेल्स, हैमा )।

**मस्तक** ।—प्रचण्ड सर-दर्द—ब्रह्मतालुमें इस तरहका दर्द हुआ करता है, कि माथेकी खोल मानो उड़ जायगी ( ऐक्टी, बेप्टि, कैमो, कोबाल्ट ) ललाट और कनपटीके स्थानकी धमनियोंमें टपक हुआ करती है ( ग्लोन, मेङ्गिविन )। माथेसे आँखतक जडता और भार मालूम होता है और आँखोंमें रोशनी सहन नहीं होती। ( कोलोफिल, जेल्स, मिडोरिन, सिपि )। सरमें प्रचण्ड दर्द,—आवाजसे बढना ( बेल, काकुप, इग्ने, लेके, लेक-कैन, लेक-डिफ्लो, नक्स, साइ ) हिलानेपर ( ब्राइ, काकुप, ग्लोन, लाइ ) और उत्तापसे ( ऐलो, बेल ),—पर चूल्हा या अङ्गीठीके पाससे हटनेपर जाडा मालूम होता है। औंघाई या नींद लानेवाला सर-दर्द, स्थिर बैठे रहनेपर घटा मालूम होता है, प्रत्येक कदम चलने पर माथेमें टपक हुआ करती है। सन्ध्यामें बराबर माथेमें खुजली पैदा हो जाती है। ऐसा मालूम होता है, मानो माथेके बायें पार्श्वमें ठण्डी हवा आकर लग रही है।

**मुखमण्डल आदि** ।—चेहरा उतरा और पीले रङ्गका ( अर्जेण्ट-नाइ, कैल्के, चेलिडो, चायना, लाइ, मार्क, माइरिका ), जीभ पीले लेपसे ढकी और उसपर दाँतके दाग रहते हैं ( चेलिडो, हाइड्रेस्ट, केली-आयोड, मार्क, पोडो, रास टक्स )।

**गलेके भीतर** ।—नाकके पिछले छेदसे कण्ठके भीतर ऐसा मालूम होता है, कि मानो कुछ झूल रहा है, परन्तु रोगी उसे किसी तरह हटा नहीं सकता। ऐसा मालूम होता है, मानो तालुमूलमें असंख्य मांसांकुर भरे हैं ( ऐनान्थि, माइरिका )। ऊपरी तालुमें सूतकी तरह ऐंठा झूलता रहता है। कण्ठके पिछले भागमें चर्बीकी तरह जमा हुआ ऐंठा लगा रहता है।

ही दिनोंमें उनकी संगम-शक्ति लौट आती है। पर इस दवाका प्रयोग बहुत सावधानतासे करना चाहिये। क्योंकि इस दवाको सेवन करनेपर उपस्थ स्नायुमें बल प्राप्त होनेपर वस्ति देशमें रक्त बढ जाता है। इसलिये, कुछ दिन योहिम्बिनम सेवन करनेके बाद ही अर्श रोग होते देखा जाता है। मलद्वारमें भार मालूम होना और दर्द दिखाई देते ही दवा सेवन की जाती है।

इच्छा न रहनेपर भी लिङ्गोद्रेक, वस्ति देशमें रक्तकी अधिकता और भार मालूम होनेके लक्षणमें इसकी उच्च शक्तिसे लाभ होता है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय—**पिक्रि-ऐसि, फास, ग्रेफाइटिस, केम्फर।

**शक्ति।**—१x—२x और उच्च शक्ति।

---

## युक्का फिलेमेण्टोसा।
## ( YUCCA FILAMENTOSA )

**दूसरा नाम।—**वियर ग्रास।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।—**फूल और पत्ते से अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।—**नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—पैत्तिकता, सर्दी, अतिसार, आध्मान, सर-दर्द, गलेमें दाना भरे जखम इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।—**पित्तकी अधिकतासे पैदा हुई नाना-प्रकारकी बीमारीमें इसका बेहद फायदा दिखाई दिया करता है। इसके कई प्रधान सिद्धिप्रद लक्षण ये हैं:—यकृतमें अधिक रक्तसंचय होना,—यकृतके ऊपरी अंशसे बहुत दर्द पैदा होकर पीठतक चला जाता है। चेहरा पीली आभा लिये, जीभ पीले लेपसे ढकी और उसपर दाँतके दाग रहते हैं। उदरामय रोगमें बहुत अधिक पित्त मिला मल निकलता है। लिङ्ग-प्रदाह और प्रमेह—पेशाबके दरवाजेपर अधिक उत्तेजना और मेढ्र त्वचाके नीचे जलन और सूजन। इसके द्वारा एक तरहका सर-दर्द पैदा हुआ करता है,—ब्रह्मतालुमें इस तरहका दर्द हुआ करता है, कि मालूम होता है, माथेकी खोल उड़ जायगी।

## लक्षणावली।

**मन**।—वक्तृता सुनते सुनते मन दूसरे विषयकी ओर चला जाता है (इथ्यू, ऐग्नस, बेराइ, क्रोसेरा, नक्स-वोम)। जो कुछ पढ़ता है वही याद नहीं रहता (मिडोरिन), और पहले वक्षके दाहिने पार्श्वमें, इसके बाद हृत्पिण्ड प्रदेशमें तेज़ दर्द अनुभव हुआ करता है। पढ़ना अच्छा नहीं लगता (फेर, जेल्स, हैमा)।

**मस्तक**।—प्रचण्ड सर-दर्द—ब्रह्मतालुमें इस तरहका दर्द हुआ करता है, कि माथेकी खोल मानो उड़ जायगी (ऐक्टी, बेप्टि, केमो, कोबाल्ट) ललाट और कनपटीके स्थानकी धमनियोंमें टपक हुआ करती है (ग्लोन, मेलिलोटस)। माथेसे आँखतक जड़ता और भार मालूम होता है और आँखोंमें रोशनी सहन नहीं होती। (कोलोफिल, जेल, मिडोरिन, सिपि)। सरमें प्रचण्ड दर्द,—आवाजसे बढ़ना (बेल, काकुल, इग्ने, लेके, लेक-कैन, लेक-डिफ्लो, नक्स, साई) हिलानेपर (ब्राई, काकुल, ग्लोन, लाई) और उत्तापसे (ऐलो, बेल),—पर चूल्हा या अङ्गीठीके पाससे हटनेपर जाड़ा मालूम होता है। औंघाई या नींद लानेवाला सर-दर्द, स्थिर बैठे रहनेपर घटा मालूम होता है, प्रत्येक कदम चलने पर माथेमें टपक हुआ करती है। सन्ध्यामें बराबर माथेमें खुजली पैदा हो जाती है। ऐसा मालूम होता है, मानो माथेके बायें पार्श्वमें ठण्डी हवा आकर लग रही है।

**मुखमण्डल आदि**।—चेहरा उतरा और पीले रङ्गका (आर्जेण्ट-नाई, कैल्के, चेलिडो, चायना, लाई, मार्क, माइरिका), जीभ पीले लेपसे ढकी और उसपर दाँतके दाग रहते हैं (चेलिडो, हाइड्रेस्ट, केली-आयोड, मार्क, पोडो, रास टक्स)।

**गलेके भीतर**।—नाकके पिछले छेदसे कण्ठके भीतर ऐसा मालूम होता है, कि मानो कुछ झूल रहा है, परन्तु रोगी उसे किसी तरह हटा नहीं सकता। ऐसा मालूम होता है, मानो तालुमूलमें असंख्य मांसांकुर भरे हैं (ऐनान्थि, माइरिका)। ऊपरी तालुसे सूतकी तरह श्लेष्मा झूलता रहता है। कण्ठके पिछले गात्रसे चर्बीकी तरह जमा हुआ श्लेष्मा लगा रहता है।

**अन्त्राशय।**—यकृतमें रक्तकी अधिकता या रक्त संचय रोगमें यकृतके ऊपरी अंशसे तेज दर्द पैदा होकर, शरीरको भेदकर पीठतक चला जाता है और मुंहका स्वाद बहुत कड़वा हो जाता है। सवेरे भोजनके बाद पेटमें ऐंठन होती है, घटना=सोनेपर और बढ़ना=शरीर हिलानेपर, दर्दके बाद पतला पाखाना पैदा हो जाता है। एकाएक प्रचण्ड कूथन अनुभूत हो जाती है, इसके बाद वायु निकलनेपर घटता है। बहुत पाखाना होना,—मल पतला, बहुत ज्यादा, पित्तमय और पाखाना होनेके समय आवाजके साथ वायु निकलता है।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—मूत्राशयमें संकोचन प्रवणता,—जभी तभी पेशाब का वेग पैदा हो जाता है। लिङ्गमणि—अर्थात लिङ्गकी सुपारीमें प्रदाह,—मूत्रद्वारके चारों ओर सूजन और इसके नीचे जलन मालूम होती है। रातभर बार बार लिङ्गोच्छ्वास होता है पर वीर्यस्खलन नहीं होता। पढ़नेके समय मन बार बार इन्द्री सम्बन्धी विषयोंपर दौड़ता है।

**सार्वांगिक।**—गलेकी पेशियां सब इस तरह जकड़ जाती हैं, कि माथा पीछेकी ओर झूल पड़ता है (स्क्रिया—पीछेकी ओर माथा झुकानेपर आराम मालूम होता है=लिथिन)। संध्याके समय गलेमें कसावटके भावको वजहसे रोगी अपने कपड़ेकी बटन खोल देता है। (लेके, ऐसिरम, ब्रोन, चेलिडो)।

**सम्बन्ध।**—प्रतिविष—काकुलस-इण्डिकस।

**सदृश।**—ऐनाग्नि, आर्जेण्ट-नाई, कैल्के, चेलिडो, काकुल, कैनाब-सेट, चायना, हाइड्रेस्ट, मार्क, पोडो, माइरिका-सेरिफ, लैक-कैन, सिपिया।

**तुलनीय।**—हृदयमें सकोचन—लिलियम-टिग। पैत्तिक भाव—ब्रायो। जीभपर दांतका दाग—मार्क, पोडो। जीभका रंग नीला—लिम्नोले।

**शक्ति।**—मूल अर्कसे ३ रा शततमिक क्रम तक।

## जी।

## ( ZEA )

**दूसरा नाम।**—स्टिगोटा मेडिस, भुट्टा।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—भुट्टेके सुनहरे सूतकी तरहके रेशेसे, सुरासार मिलाकर इसका अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—पेशाब और मूत्रयंत्रके लक्षण ही इस दवाके निर्देशक लक्षण हैं। थोड़ा पेशाब, पेशाबमें खून या छोटे छोटे बालूके कणकी तरह पदार्थ निकलना, प्रदाहके कारण मसानेका शूल, मूत्रपिण्ड को बीमारीकी वजहसे पेशाबका न बनना अथवा मूत्राशयकी बीमारीके कारण पेशाबका रुकना, हृद्पिण्डकी बीमारीको वजहसे शोथ और थोड़ा पेशाब मूत्राशयका प्रदाह, सुजाक वगैरह लक्षणोंकी यह उत्कृष्ट दवा है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय—**सेबाल, डिजि, स्टाफिस्यस, यकम्।

**शक्ति।**—मूल अर्क, १० से ५० बूंद मात्रामें।

---

## जिङ्कम ऐसेटिकम।

## ( ZINCUM ACETICUM )

**दूसरा नाम।**—ऐसिटेट आव—जिङ्क।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—पानीमें क्रम तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—रातमें जागरणके कारण बहुतसे उपसर्ग खासकर इसी कारण मस्तिष्कमें जखम हो जानेकी तरह मालूम होना, दांतमें दर्द, उदरामय, पाकाशयमें दर्द, विसर्प प्रभृति रोगोंमें जिङ्कम—ऐसे-टिकमसे बहुत फायदा होता है।

डा० रेडिमेकरके मतसे नर्स, डाक या पुलिस-विभागके कर्मचारी, समाचारपत्र आफिसके कर्मचारी इत्यादि जिनको व्यवसाय या नौकरीके कारण

रातमें जागना पड़ता है उनको यदि प्रतिमात्रा ५ बूंद दवा पानीके साथ नित्य तीन बार सेवन करायी जाये तो सब तरहके उपसर्ग अच्छे हो जायगे ।

शक्ति ।— मूल अर्क और निम्न शक्ति ।

---

## ज़िङ्कम ब्रोमेटम ।

### ( ZINCUM BROMATUM )

**दूसरा नाम** ।—ब्रोमाइड आव जिङ्क ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—पानीके साथ क्रम तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—बच्चोंको दांत निकलनेके समय मस्तिष्कमें जलसंचय, ताण्डव, पैर हिलाना, आच्छन्नभाव, प्रभृति उपसर्गोंमें यह दवा प्रयोग करनेपर विशेष लाभ होता है ।

**शक्ति** ।—निम्न-शक्ति ।

---

## जिङ्कम सायेनेटम ।

### ( ZINCUM CYANATUM )

**दूसरा नाम** ।—सायानाइड आफ जिङ्क ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—विचूर्ण ।

**उपयोगिता और आभास** ।—कपकपी मिला पक्षाघात, हाथ या पैर रह रहकर कांपा करते हैं, ताण्डव, हिस्टीरिया, मस्तिष्क प्रदाह, मेरुमज्जामें उत्पन्न मस्तिष्क प्रदाह, प्रभृति लक्षणोंमें जिङ्कम-सायानेटम लाभ करता है ।

**शक्ति** ।—निम्न-शक्ति ।

---

## जिङ्कम आयोडेटम।

## ( ZINCUM IODATUM )

**दूसरा नाम।**—आयोडाइड आव जिङ्क।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—सिरपमें मिलाकर क्रम या विचूर्ण दोनों ही आकारमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—क्षय-कास, खांसी प्रभृति रोगमें जिङ्कम और आयोडिटमके सम्मिलित लक्षणकी यह एक उत्कृष्ट दवा है। कब्जियतमें भी इसका व्यवहार होता है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय**—हीपर, आर्जे-नाई, इग्ने।

**शक्ति।**—निम्न-शक्ति।

---

## जिङ्कम।

## ( ZINCUM METALLICUM )

**नामान्तर।**—साधारणतः इसे जस्ता कहते हैं।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—इसका पहले विचूर्ण, इसके बाद अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है.— मदात्यय, अन्धापन, दमा, मस्तिष्ककी क्लान्ति और पक्षाघात, स्तनकी बीमारी, मोतिया-बिन्द, जाड़ेके दिनोंके फोड़े, मूत्रपाण्डु, विसूचिका, ताण्डव, कब्जियत, दांत निकलना, अतिसार, गलनलीकी उपझिल्लीका प्रदाह, रक्तामाशय, पेशाबमें कष्ट, कर्णशूल, अकौता, अनजानमें शय्यापर पेशाब हो जाना, दाने या गोटियां बैठ जानेके कारण उपसर्ग, आंखकी बहुत-सी बीमारियां, एड़ीमें दर्द, आंत उतरना, पाकाशयका शूल, सरमें दर्द, हिचकी, मस्तिष्कमें जल-सञ्चय, व्याधिकी आशङ्का, मूर्च्छावायु, स्तनके नीचे दर्द, सन्धियोंमें कटकट आवाज, ओठकी बीमारियां, नकली मैथुनका दुष्परिणाम,

स्मरण शक्तिकी कमजोरी, मस्तिष्कावरण प्रदाह, मानसिक दुर्बलता, स्तनके दूधका विकार और स्तनमें दूधका कम होना। स्नायुशूल, स्नायविक सुस्ती, स्तनके बोटेमें जखम, नाकको लाली, कामोन्माद, अन्ननलीकी अकड़न, कानसे स्राव, मूलाधार-सुखशायिका ग्रन्थिकी बीमारियाँ, पलकोंका पक्षाघात, प्रति क्रिया शक्तिकी गड़बड़ी, आमवात, चिल्लाना, निद्रालुता, थोड़ा चलना, शुक्र-बहना, मेरुमज्जाकी उत्तेजना, मेरुदण्डकी बीमारी, प्लीहामें स्नायविक दर्द, डेरा देखना, नाना प्रकारका स्राव रुकना, गलेका जखम, पेशाब रुकना, शिराओंका फूलना (गर्भिणीका), हूप खांसी, कृमि इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—मस्तिष्क और स्नायु-विधानमें शक्तिका न रहना, जीवनी शक्तिका अभाव, मस्तिष्कके स्नायु विधानमें शक्तिका न रहना, जीवनी शक्ति इतनी क्षीण रहती है, कि चर्मकी गोटियाँ या दाने बाहर नहीं निकलते, रजःस्रावकी प्रतिष्ठा, बलगम या पेशाब निकालना या अतीत विषय हृदयंगम करने या स्मरण रखनेकी शक्तिका न रहना इत्यादि अवस्थाओंके लिये यह उपयोगी है। इसके आगे लिखे कई अव्यर्थ सिद्धिप्रद लक्षण हैं:—मस्तिष्कका आसन्न पक्षाघात। बच्चा सोनेवाली अवस्थामें कांप उठता है, नींद खुलने-पर ऐसा भाव प्रकट करता है, मानो डर गया है और अपना माथा एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्वतक हिलाया करता है, निद्रित अवस्थामें बच्चेका सारा शरीर फड़का करता है। रोगीका चेहरा पर्यायक्रमसे म्लान और लाल हो जाया करता है। उद्भेद या बहुत तरहकी खुजली रोगमें रोगीकी स्वाभाविक रोग दूर करनेकी शक्ति इतनी क्षीण होती है, कि वह निकलनेवाले उद्भेदको एक-दम बाहर नहीं निकाल सकता और इसी वजह प्रलाप आदि मस्तिष्कको नाना प्रकारकी बीमारियाँ पैदा हो जाती हैं। बच्चेसे जो कहा जाता है, उसीको दोहराता है। कभी-कभी पैदा होनेवाले पाकाशयिक सर-दर्दमें अंधेरा दिखाई देना और दाहिनी आँखमें सलाई गड़नेकी तरह दर्द। राक्षसी भूख,—विशेष-कर दिनके ११ बजनेके समय, भोजन करनेके समय रोगी महान पेटूपन दिख-लाता है और इतनी तेजीसे खाता है कि उसे ऐसा मालूम होता है, कि उसको पेट भरते-न-भरते ही मानो सब भोजन सामग्री भाग जायगी। एकाएक पाका-शय इतना फूल उठता है कि उसे अपने कमरका कपड़ा ढीलाकर देना पड़ता है। मिठाई खानेपर कलेजेमें जलन हुआ करती है, बहुत मिचली पैदा हो जाती है, वमन होता है और रोगीके दोनों पैर उसकी अनजानमें ही फड़का

करते हैं। खाँसी,—मिठाई खानेपर बढ़ जाती है। मुंहमें रक्तका स्वाद मालूम होता है और पाशाग्रसे मुंहमें मीठा रस चढ़ आता है। सूखा, कड़ा पाखाना होने बाद उदर फूल उठता है। आध्मान वायुकी अधिकताके कारण अन्त्रशूल, वृद्धि,—सन्ध्याके समय और शराब पीनेपर। बड़े कष्टसे पाखाना होता है और उससे भी तृप्ति नहीं होती। रजःस्राव होने बाद रोगिनीकी सब तकलीफें घट जाती हैं और आराम हो जाया करती हैं, पर स्राव बन्द होनेपर सब तकलीफें फिर पैदा हो जाती हैं। रातमें बार-बार रमण आलिङ्गनकी आकांक्षा। हस्त-मैथुन करनेकी अनिवार्य अभिलाषा। गर्भावस्थामें छातीमें जलन, दोनों पैर फूल उठते हैं और शिरा-प्रसारण पैदा हो जाता है। निम्नांगकी अत्यन्त चञ्चलता—रोगी अपना पैर लगातार हिलाया करता है। जिन बच्चोंको दाँत निकलता रहता है, उनकी भकड़नकी बीमारी या धनुष्टङ्कार—रोगीका चेहरा उतरा, उत्ताप रहित, आँखें चक्कर खाती हुई और दाँतपर दाँत कड़मड़ाया करता है। दोनों हाथ तथा माथा आपसे आप ही हिला करते हैं। उद्भेद लोप हो जानेकी वजहसे और डरके कारण ताण्डव रोग। सोनेके बहुत देर बाद तक, यहाँ तक कि नींद लग जानेपर भी दोनों पैर या एक पैर आपसे आप फड़का करता है। दोनों पैरोंमें बहुत अधिक पसीना निकलता है और पैरकी सब अँगुलियोंमें जख्म हो जाता है, पैरका पसीना बदबूदार, रुका हुआ पैरका पसीना, रोगी बहुत ही वायु प्रधान। जाड़ेके दिनोंमें फोड़े—बहुत दर्द और रगड़नेपर बढ़ना। मेरुस्तम्भका रोग,—समूचे मेरुदण्डमें जलन हुआ करती है, कमरमें दर्द,—बैठे रहनेपर बहुत बढ़ जाता है। चलनेके समय बहुत आराम मालूम हुआ करता है। मेरुस्तम्भका स्पर्शकातरता—रोगीको बहुत गड़बड़ी मालूम होती है। पीठमें स्पर्श तक सहन नहीं होता, पीछेकी ओर झुककर बैठनेपर कहीं चैयाब होता है, पेशियाँ सब एक एकबार फड़का करती हैं। सभी प्रत्यङ्ग बहुत क्षीण, लिखनेके समय हाथ बहुत क्षीण मालूम होते हैं, ऋतुके समय ऐसा ही मालूम होता है। पसीना निकलनेके समय रोगी शरीरपर वस्त्र नहीं रख सकता और कराहा करता है।

## लक्षणावली।

**मन।**—बेहोशी, मस्तिष्कमें रस-क्षरणका लक्षण (हेलिबो) दोनों पैर लगातार हिला या फड़का करते हैं (फेफड़ेके प्रदाहमें=चेलिडो), उद्भेद

आदि भरपूर न निकलनेकी वजहसे प्रायः ऐसा ही हुआ करता है। माथेमें डङ्क मारनेकी तरह दर्द और स्मरण शक्तिका कम हो जाना। किसी बातको पूछनेपर रोगी समूचे प्रश्नको दोहराता है और तब कहीं उत्तर देता है। नींद खुलनेपर एक ओर टकटकी लगाकर देखा करता है, मानो डर गया है और अपना माथा एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्वतक हिलाया करता है ( साइक्यूटा, हायो, पोडो, साइलि, स्ट्रैमोन, वेरेट,—नींद खुलनेपर=पोडो )। दूसरा यदि कुछ बोलता है, तो उसे बुरा मालूम होता है। मध्यान्हमें दुःखित चित्त और सन्ध्याके समय आनन्दमें या मध्यान्हमें आनन्द और सन्ध्याके समय विषाद। अविचलित भावसे मृत्युकी प्रतीक्षा करता है या परिपाक क्रियाके विकारकी वजहसे सुस्त हो पड़ता है ( ऐनाक, नक्स ), मेरुदण्डमें दबाव मालूम होना और मृत्यु-भय। स्मरण शक्ति बहुत ही क्षीण ( ऐनाक, क्रियो, लैके, नक्स-मस ) दिनमें क्या किया है, यह रातमें भूल जाता है। बच्चेका मिजाज बहुत चिड़-चिड़ा और दुःखित,—विशेषकर सन्ध्याके आरम्भमें। सामान्य बातोंसे भी उसे क्रोध पैदा हो जाता है। जरा भी असन्तुष्ट होनेपर लम्बी साँस लिया करता है। बुद्धि-वृत्तिकी परिचालना रोगीके लिये बहुत कठिन काम हो जाता है ( जेल्स, नक्स, ऐ-फास, थूजा ), सोचनेकी शक्तिका गायब हो जाना और मोहमें पड़े रहनेकी तरह भाव ( नक्स-मस, ओपि, नाइट-स्पिरिट-डल )। कोई काम नहीं करना चाहता ( चायना, नक्स, ऐ-फास )। कई रात लगातार जागनेके बाद बहुत तेज निद्रालुता, बच्चेको हिलानेपर वह रोने लगता है।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना,—खासकर सरके पिछले भागमें ( चायना, क्रोटेलस, मिडोरिन,—सरके पिछले भागमें ललाटकी ओर जाता है=ऐड्रम, ओपि,—इसके साथ सर बहुत भारी मालूम होना—सरके पिछले भागमें दर्दके साथ—ग्राइ )। चलनेके समय बायें पार्श्वमें गिर जानेकी सम्भावना ( भरम, वोर, इयुपेट-पार्फोल, लैके ), सन्ध्याके समय बैठनेकी अवस्थामें या धूम्रपानके समय सरके पिछले भागमें चक्कर आता-सा मालूम होता है, पागलपना लग आता है। कभी कभी सरमें चक्कर आ जाता है। सरमें चक्कर आनेके पहले नाककी जड़में तेज दबाव मालूम होता है मानो दोनों आँखें एक डोरीसे गूँथी हुई हैं और आपसमें एक दूसरेकी ओर खिंच रही हैं ( नैट-म्यू, सिपि ) और इसके कुछ ही बाद बहुत मिचली पैदा हो जाया करती है। सुस्ती मालूम होती है और दोनों हाथ काँपा करते हैं ( मानो दोनों आँखें डोरीसे माथेके

भीतरकी ओर खिंच रही है = ऐरिडया-टियुब, क्रोटौन, ग्रैफ, हिपर, लैके, मेजेर, पेरिस )। नाककी जड़में तेज दबाव—मानो नासामूल माथेके भीतरको ओर घुस रहा है, ऐसा मालूम होना ( सिस्टस, कैन, बैटि, केली-बाई ) ललाटके एक छोटेसे अंशमें तेज दबाव अनुभव होना ( काकुरा, लैके, केली-बाई, इग्ने ),—विशेषकर सन्ध्याके आरम्भके समय। अधकपारी या शिरार्द्ध-शूल,—फाड़ने या डङ्क मारनेकी तरह दर्द ( ग्रैफ, केल्मीया ), द्रष्टि,—रातमें भोजनके बाद ( स्ट्रैमोन ) कभी-कभी पैदा होनेवाली पुरानी पाकाशयिक शिर-पीड़ा—आँखकी दृष्टि धुँधली हो जाती है या आँखके आगे अंधेरा छा जाता है ( ऐ-फास, साइक्लेम, पलस, सल्फ, वेरेट-विर )। बहुत थोड़ी शराब पीनेपर भी सर-दर्द पैदा हो जाता है ( ऐसिड-क्रूड, कैल्के, काफि, इग्ने, नक्स, सल्फि, लोबेल, नक्स मस, फास, सेलिन,—शराब पीनेपर बढ़ना = जेल्स, शराब पीनेपर घटना = आर्जेण्ट नाई )। ब्रह्मतालुमें उखाड़ने या खींचनेकी तरह दर्द, ब्रह्मतालुमें मानो जखम हो गया है, छूनेपर इसी तरहका दर्द मालूम होता है, खासकर सन्ध्याके समय। सरके पिछले भागमें भार और जड़ता। ब्रह्मतालुके केश झड़ जाते हैं और उसमें टाल पड़ जाती है। उस स्थानको त्वचा क्षय हो जानेकी तरह स्पर्श सहन नहीं होता।

आँख।—योजिका, विशेषकर भीतरी पलकमें प्रदाह और लाली हो जाती है, दर्दका बढ़ना = संध्याके बाद और रातमें,—मानो उसमें बालूके कण गिर गये हैं और आँखसे लगातार आँसूकी धारा बहा करती है ( आर्स, कास्टि, पलस ), ऋतुके समय ऐसा ही हुआ करता है। सवेरे और सन्ध्याके समय आँख और पलकमें बहुत जलन हुआ करती है और आँखमें ऐसा मालूम होता है, मानो धूलके कण गिर गये हैं। इसी तरहकी करकराहट और कुटकुटी हुआ करती है। खुजली पैदा हो जाती है, आँखमें रोशनी सहन नहीं होती और उससे पानी गिरा करता है। खासकर संध्याके बाद। दोनों आखोंकी भीतरी पलकमें खुजली और सुई गड़नेकी तरह दर्द होता है और ऐसा मालूम होता है, कि चारों ओरकी चीजें मेघसे छिपी हैं। भीतरी पलकके पासवाले आँखकी निचली पलकके किनारे दबाव मालूम होता है। पलके सब मानो बहुत सूखी हैं, इसी तरह जलन हुआ करती है। ऊपरी पलकमें ऐसा भार मालूम होता है, मानो पक्षाघात हो गया है ( कास्टि, जेल्स, रास )। रोज रातके समय पलके सट जाती हैं ( ऐल्यू, लाइको, सिपि, ऐसिड-क्रूड, ग्रैफ, हिप, रास, सिफि-

लिन, थूजा)। उसमें जखम हो जानेकी तरह दर्द और दबाव मालूम होता है। प्रचण्ड सर-दर्दके साथ अस्पष्ट दृष्टि, सर-दर्दके साथ-ही-साथ अच्छा हो जाया करता है। माथेके विकारकी अवस्थामें रोशनीका सहन न होना इत्यादि।

**कान।**—कानमें पानीकी आवाज और कानमें रह-रहकर कड़ाककी आवाज हो उठती है (कानमें ढोलकी आवाज= बैराइ, केल्के,—निगलनेके समय दाहिने कानमें= साइक्लूटा—कड़ाक हो जाता है,—ग्रे फ, लेके, पेट्रोल)। दाहिने कानके पटहके पास जब तब तेज सुई गड़नेकी तरह दर्द मालूम होता है (केमो, स्प्जि)। बच्चोंका कानका दर्द।

**नाक।**—दोनों ही रन्ध्र ऐसे मालूम होते हैं, कि उनकी खाल उधड़ गयी है। संध्याके समय कुटकुटी और सुरसुरी होकर इसके बाद छींक आने लगती है। नाककी जड़में भयानक दबाव मालूम होता है। नासारोध (नक्स, साइलि)। नाककी सर्दी-स्रावके रोगमें स्वरभङ्ग और वक्षमें जलन। नाकका एक पार्श्व फूलकर घ्राण-शक्ति लोप हो जाया करती है।

**मुखमण्डल।**—चेहरा पर्यायक्रमसे म्लान और लाल हो जाया करता है (ऐकोन), मस्तिष्क आक्रान्त होनेपर चेहरा भूरा और भ्रान्तकी तरह मोह-ज्वर आदिमें मैला, सफेद आभा लिये या पीले रङ्गका दिखाई देता है। आँखके निचले स्नायुमें जलन, उखाड़ने और सुई गड़नेकी तरह दर्द मालूम होता है और पलकें नीली हो जाती हैं। वृद्धि,—जरा भी छूनेपर और संध्याके बाद। ललाटपर ठण्डा पसीना निकला करता है (वेरेट)। आँख और मुँह के कोने फटे हुए। ओठपर गाढ़ा श्लेष्मा सञ्चित हो जाया करता है। हँसानेवाली पेशी फड़का करती है और रोगीकी बार-बार हँसनेकी इच्छा होती है।

**मुख-विवर।**—दाँतमें खींचने, उखाड़ने और चिलक मारनेकी तरह दर्द, दाँतका मसूढ़ा छूते ही खून निकलने लगता है (ऐ-नाइ, कार्बो-वेज, मार्क, फास)। जीभपर छाले निकलते हैं। मुंहमें बहुत ज्यादा लार संचय होती है और दोनों गालोंके भीतरी गात्रमें सुरसुरी हुआ करती है। सामनेवाले कर्तन दाँतकी जड़वाले मसूढ़ेमें और उसके पासवाले तालुके ऊपर कुट कुट किया करता है और सुई गड़नेकी तरह दर्द हुआ करता है। दाँत सब लम्बे और उनकी जड़ ढीली मालूम होती है। हनुके नीचेवाली ग्रन्थियाँ सब

फूल उठती हैं। रोगी दाँत कड़मड़ाया करता है। जीभ सूखी, रोगीको बोलनेकी इच्छा नहीं होती, उसकी जड़में लेप चढ़ा रहता है और सूखा रहता है। बायाँ पार्श्व फूला और इसी वजहसे बोलनेमें व्याघात होता है। जीभपर रस भरे दाने सब दिखाई देते हैं।

**गलेके भीतर।**—कण्ठ सूखा, नाकके पिछले छेदसे श्लेष्मा आकर कण्ठमें जमा होता है, कण्ठमूलके बगलवाले दोनों गह्वरके पिछले अंशमें फाड़नेकी तरह दर्द, निगलनेके बहुत पहले या बाद दर्द बढ़ जाता है। प्रमेह रुकनेके कारण कण्ठमें नीले रङ्गके दादकी तरह छोटे छोटे दाने सब निकल आया करते हैं।

**पाकस्थली।**—अरुचि, मछली, मांस और मिष्टान्नसे अरुचि, अग्निमें पकायी, और गर्म चीजें पसन्द नहीं। तलहत्थीमें गरमी मालूम होना और प्यास। दिनको ११ से १२ बजेके भीतर राक्षसी भूख पैदा हो जाया करती है (सल्फ)। अत्यन्त भूख, जितना जल्दी जल्दी हो सकता है। भूख मारनेके लिये उतना जल्दी जल्दी खाता है, मानो उसका पेट भरते न भरते खानेकी चीजें सब भाग जायेंगी। चीनी मिली चीजें खानेपर छातीमें जलन होती है (मिठाई खानेपर कलेजेमें जलन=कार्बो)। शराब पीनेपर सभी लक्षण बढ़ जाते हैं। डकारके साथ कण्ठमें मीठा रस चढ़ आता है। मुंहमें मीठापन मालूम होना या रक्तका स्वाद आ जाना। मेरुदण्डके बीचके स्थानपर दबाव मालूम होना और डकार। गर्भावस्थामें कलेजेमें जलन (ये आक्साल, कैप्सि), दोनों पैर फूले (लाई) और शिराका फैलना (ये फल्, हैमा, पल्स, कार्बो, मिलिफोल)। खट्टी डकार (नक्स, फास)। पाकस्थलीमें मिचली अनुभव हुआ करती है, ओकाई आया करती है, और तीते स्वादवाला श्लेष्मा वमन हुआ करता है (ऐण्टि टार्ट, इपिक, लोबेल), जरा हिलते ही वमन होना आरम्भ हो जाता है। ओकाई आकर थोड़ा-सा खून या खून मिला श्लेष्मा वमन हो जाता है। एक चम्मच जलीय पदार्थ गलेके नीचे जाते ही वमन हो जाता है। पाकस्थली और दोनों कोखोंका आक्षेप या अन्ननलीका सकोचन, श्वासकष्ट और शरीरमें उत्तापकी अधिकता। श्वास ग्रहण करनेपर बढ़ जाता है। उदरोर्द्ध प्रदेशको दबानेपर जलन मालूम होती है, विशेषकर सध्याके समय, सबेरेके भोजनके पहले पाकाशयसे लेकर अन्ननली तक जलन हुआ करती है।

रक्तपित्त या खूनकी के। मानो एक कृमि पाकस्थलीसे सरसराकर कण्ठमें चढ रही है, ऐसा ही मालूम होता है और इसीलिये खाँसी पैदा हो जाया करती है। एकाएक पाकस्थली इतनी फूल जाया करती है, कि कमरका कपड़ा यदि ढीला नही कर दिया जाता तो रोगीका प्राण निकल जाना चाहता है। (लिसिन)।

अन्त्राशय ।—यकृत प्रदेशमें ऐंठनकी तरह दर्द और भोजनके बाद श्वासकष्ट और रोगी ऐसी आशंका प्रकट करता है, मानो उसे कोई भयङ्कर बीमारी होना चाहती है। यकृत बड़ा कड़ा और उसमें स्पर्श सहन नहीं होता, दोनो पैर फूले और खून मिले श्लेष्माका वमन होता है। प्लीहामें सुई गड़नेकी तरह दर्द, दबानेपर बढ़ जाता है (आर्स, ब्राई, चायना, मार्क)। बहुत थोड़ा भोजन करनेपर भी उदरमें दर्द और सूजन (कोलोसिन्थ, लाई)। उदरमें, नाभीके तल देशमें, मानो एक अर्बुद उत्पन्न हो गया है, इसी ढङ्गका दर्द, पेट बहुत भरा मालूम होता है और फूल उठता है। भोजनके बाद पेट कड़ा हो जाता है और उसमें दबाव मालूम होता है (कार्बो वेज, सिङ्को, नक्स)। आध्मानवायुकी अधिकताके कारण अन्त्रशूल (ऐनिसम, स्टेल)—विशेषकर सन्ध्याके समय, पेट हुड हुड गुड गुड किया करता है (ऐलो, लाई, नेट-सल्फ, पल्स, जेट्रोफा)। बार बार गर्म और बदबूदार वायु निकला करता है (ऐलो, कार्बो वेज, सिङ्को, स्टेफ)। उदरमें मानो छुरी गड रही है इस तरहका दर्द। सवेरेके भोजनके बाद पेटमें मरोड होती है और रातमें भोजनके बाद छेदनेकी तरह दर्द मालूम होता है (कोलोसिन्थ, नेट-कार्ब, स्टेफ)। बड़े कष्टसे थोड़ा-सा पाखाना होने बाद आँतोंमें नीचेकी ओर तेज खींचन पैदा हो जाती है—वायु निकलनेपर घटता है। वंक्षणदेश या पुट्ठेकी आँतका बढ़ना (लाई, नक्स)।

मलान्त्र और मल ।—मलद्वारमें खुजली अनुभव होना (ग्रेफ, सिना, नक्स, पोलिगोनम, सैबाड)। मलद्वारमें मानो कृमि घूम रही है, इस तरहकी सुरसुरी अनुभव होती है (इग्नेष्य, टेरिय, टियुक्रि)। पाखाना होनेके समय मलद्वारमें जलन होती है (कैन्थ, मार्क, सल्फ, वेरेट)। दुरारोग्य कब्जियत—मल कड़ा, सूखा, चूर चूर हो जाता है। परिमाणमें बहुत थोड़ा और खूब जोर लगाये बिना बाहर नहीं निकलता (ऐमोन-मूर, प्लेट, सैनिक,

साइलि)। नये जन्मे हुए बच्चोंकी कब्जियत (नक्स, ओपि, सल्फ)। पतले दस्त आना—बार बार थोड़ा थोड़ा पाखाना हुआ करता है और कभी कभी अनजानमें पाखाना हो जाया करता है। मल,—अलकतरेकी तरह काला, कोमल, माडकी तरह या पानीकी तरह पतला, और फीके रङ्गका खून मिला।

पेशाब।—मूत्राशयमें पेशाब अधिक संचय होनेकी वजहसे वह घरघराया करता है, रोगी उठकर रह रह कर बैठा करता है और मूत्राशय भरा मालूम होनेपर भी जरा सा भी पेशाब नहीं होता (ओपि)। केवल पीछेकी ओर टेढ़े होकर बैठकर पेशाब कर सकता है, पेशाबके साथ बहुत ज्यादा परिमाणमें मूत्ररेणु (बालू) मिली रहती है (नेट-सल्फ, सार्सा, सेलिन, टियुबर्क्यु)। सवेरे पेशाब गदला और कीचडकी तरहके रङ्गका दिखाई देता है। चलने, खासने या छींकनेपर अनजानमें पेशाब निकल जाता है (कास्टि, फेरम, नेट्रम म्यूर, पल्स)। बायें मसानेके स्थानपर दबावका अनुभव होना (पेलेड)। बार बार निर्मल पीले रङ्गका पेशाब होता है और यह पेशाब थिरनेपर सफेद, रूईकी तरह तली जमती है। यन्त्रणाजनक पेशाबके बाद मूत्रनलीसे खून निकला करता है।

पुं-जननेन्द्रिय।—बहुत जल्द उत्तेजना पैदा हो जाती है। रमण—आलिंगनके समय बहुत जल्दी वीर्य-स्खलन हो जाता है (टारेण्टेनिया), या बड़े कष्टसे वीर्य-स्खलन होता है या बिलकुल ही नहीं होता है। लिङ्गमें कड़ापन होनेपर तकलीफ होती है और जल्दी कोमल नहीं होता, कभी कभी बिना कारण मूत्राधार मुखशायिका ग्रन्थिसे बहुत ज्यादा रस स्राव हुआ करता है (इरिजियम, केली-बाई)। एकशिरा, अण्डकोषमें चोट लग जानेकी वजहसे,—बायाँ या दाहिना अण्डकोष बहुत जकड़ जाता है और दर्द दाहिने पार्श्वसे बायें पार्श्वमें जाता है, कानका स्राव रुकनेपर भी ऐसा ही हुआ करता है। अण्डकोषका चय (आयोड, केली-आयोड, अरम, लिथिन)। शुक्रमेह, बिना स्वप्नके ही वीर्य स्खलन हो जाता है (डायस्को, लाई, फास, सेलिन, स्टेफि, स्टेफ), रोगीका चेहरा म्लान, अस्थिसार और दोनों आँखें नीले घेरेसे घिरी (जेल, आइरिस, लाई)। जननेन्द्रिय प्रदेशका केश झड़ जाता है (ऐ-नाई, नेट म्यूर, सेलिन, नेट कार्ब, ऐ-फास)। हमेशा जननेन्द्रिय प्रदेश पर हाथ रखता है (बेल, स्ट्रेमोन,—शिशु बार बार अपने शिश्नपर हाथ

रखता है—स्ट्रेमोन )। बच्चा खाँसनेके समय अपनी जननेन्द्रिय मुट्ठीमें कस लेता है। अण्डकोषका रेतोरज्जु तक जकड़ जाता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—रातमें दुर्दमनीय रमणाकांक्षा, यहाँतक कि अस्वाभाविक उपायसे इन्द्रिय परितृप्त करनेकी इच्छा होती है। बायें डिम्बाधार प्रदेशमें छेदनेकी तरह दर्द, दबा देनेपर कुछ घट जाता है और ऋतुस्राव आरम्भ होनेपर एकदम आराम मालूम हुआ करता है ( सिरियम, आक्सैल, लैके, वाइबर्नम-ओप्यु )। रजः कृच्छ्रता,—रजःस्रावके समय दोनों पैर बहुत भारी मालूम होते हैं और जानुमें ऐसी ऐंठन होती है, कि मालूम होता है, कि मानो उसमें मोच आ गयी है, एकाएक पाकस्थली इतनी फूल उठती है, कि रोगिनीको बाध्य होकर अपना कपड़ा ढीला कर देना पड़ता है। आर्त्तव—अत्यन्त असमयमें होता है—और स्राव बहुत ज्यादा हुआ करता है, स्रावके साथ जमा हुआ रक्त निकलता है,—विशेषकर चलनेके समय ( काक्स, लैके, पल्स ) रातमें सबसे अधिक स्राव हुआ करता है ( ऐमोन-कार्ब, ऐमोन-म्यूर )। जरायुका जखम,—इस जखममें बहुत दर्द नहीं होता, पर उससे जो रस निकलता है वह खून मिला, त्वचाको क्षय करनेवाला और जखम पैदा करनेवाला होता है। प्रदर,—रजस्रावके बाद खून मिला श्लेष्मा निकलता है और योनिद्वारमें खुजली पैदा हो जाती है ( ऐल्यू, बेराइ, कार्बो-वेज, क्रियो ) ऋतुके दिवसके पहले और बाद गाढ़ा श्लेष्मा निकला करता है ( पीडो, पल्स )। ऋतुके बाद जो प्रदरका स्राव निकलता है, वह त्वचाको क्षय करनेवाला ( क्रियो, पल्स )। छेदनेकी तरह शूलके दर्दके बाद प्रदरका स्राव आरम्भ होता है। योनि-मुख बहुत खुजलानेकी वजहसे हस्त-मैथुन करनेकी इच्छा होती है ( कॉलेड )। जननेन्द्रियके बहिर्देशकी शिराका प्रसारण ( ऐ-पल्, ग्रेफ, हैमा, पल्स )। गर्भपात-प्रवणता, बहुत दिनोंका कोई उद्भेद एकाएक लोप हो जानेकी वजहसे प्रसवके बादका धनुष्टङ्कार। आर्त्तव रुकना और दोनों स्तन फूलना और उनमें स्पर्श सहन न होना। स्तनवृन्तमें जखम। स्तनका दूध लोप हो जाना ( ऐग्नस, रिसिनस, ऐसाफिट )।

**श्वासयन्त्र।**—श्वास रोग,—सन्ध्याके बाद भोजन कर लेनेपर, या उदरमें आध्मानकी अधिकताकी वजहसे,—श्लेष्मा निकलना बन्द होनेपर श्वासकष्ट बहुत बढ़ जाता है। और फिर श्लेष्मा निकलना बन्द होनेपर श्वासकष्ट

कम पड जाता है (ऐसिड-टार्ट, म्यरिड, मैन्सि, सिपि)। खाँसी,—रातभर खाँसी आती है और वक्षमें अस्पष्ट दर्द अनुभव हुआ करता है, आक्षेपिक खाँसी,—खाँसते खाँसते बच्चा अपनी जननेन्द्रियपर हाथ रखता है; वेरकी शिरा फैल जाती है, उदरीर्द्ध-प्रदेशमें वेधनेकी तरह दर्द अनुभव होना—बलगम निकलना आरम्भ होनेपर दर्द घट जाता है, खांसीका बढना,—मिष्टान्न भोजन करनेपर (स्पंजि, सल्फ), शराब पीनेपर (ऐल्यू, ऐसिड-म्यूड, स्टैनम), और ऋतुके समय (ग्रैफ, सल्फ)। कफके टुकडे,—पीला, पीवकी तरह (ऐ-नार्इ, कैल्के, केली-कार्ब, फास, स्टैनम) खून मिला (आर्स, सोइन, ड्रसिजि, फिरम, आयोड, इपिक, फास, पल्स), गाढा जमे गोंदकी तरह (हाइड्रैस्ट, केली-बाई, फाइटो), मीठा, सडन-भरा या तांबा आदिके जंगकी तरह स्वादवाला, कभी कभी दिनमें या सवेरे बिना किसी मिलावटके निकला करता है (मिलिफोल, रास,)। खाँसनेपर वक्षमें सुई गडनेकी तरह दर्द होता है और ऐसा मालूम होता है, मानो कलेजा फट जायगा (ब्राई, कैमो, सल्फ)। खाँसनेपर वक्षमें जलन (लेके, फास, स्पंजिया), और उसके भीतरके किसी अंशकी त्वचा क्षय हो गयी है, इसी तरहका दर्द मालूम होता है (आर्स, कैल्के, कास्टि, लेके, फास, रियुमेक्स, स्टैफ)। वक्षमें जोरका कसावटका भावके साथ ऐसी यन्त्रणा मानो उसे कोई काटकार टुकडे टुकडे कर रहा है (केली-आयोड)। वक्षमें ठण्डक अनुभव होना. (एपिस, कैम्फोरा, इलेप्स)। प्रत्येक हृदयके स्पन्दनके साथ बायें वक्षमें और हृत्पिण्डमें सुई गडनेकी तरह दर्द और यह अंश क्षय हुई त्वचाकी तरह और दर्द भरा मालूम हुआ करता है।

**हृत्पिण्ड**।—ऐसा अनुभव होना मानो हृत्पिण्डपर एक टोपी रखी हुई है—मेरुदण्डके रोगमें। ज्वरके समय शिरा और धमनी आदिमें प्रबल स्पन्दन अनुभव होता है। हृदाग्र-प्रदेशमें ऐसा दर्द होता है, मानो जकड गया है, और उसमें सुई गडनेकी तरह दर्द अनुभव होता है, जोरसे साँस छोडनेपर बढ जाया करता है। हृत्पिण्डके शिखर-प्रदेशमें सुई गडनेकी तरह दर्द। कलेजा धडकना—विशेष उद्वेग मालूम नहीं होता।

**गर्दन और पीठ**।—बहुत देरतक लिखनेके कारण या किसी दूसरी तरहके परिश्रमकी वजहसे गलेका पिछला भाग सुन्न और क्षीण मालूम होता है (मानो माथेपर एक बोझा था—पैरिस)। गर्दन अकड़ा, ऐसा अनुभव होना

मानो कसकर बँधी हुई है (बेराई, कास्टि, साइक्यूटा)। ग्रीवाके दाहिने पार्श्वमें त्वचा नोच लेनेकी तरह दर्द। अंसफलकके नीचे जलन मालूम होती है, दोनों अंसफलकोंके बीचमें अकड़न मालूम होना (वायोला-ट्राई)। मेरुदण्डके ऊपरसे नीचेतक दोनों पार्श्वमें भयानक जलन हुआ करती है (लाई, नैट-कार्व, फास), विशेषकर बैठनेकी अवस्थामें, कमरमें दर्द—बैठे रहनेपर बहुत बढ़ जाता है और टहलते रहनेपर घटता है (कोबाल्ट, आर्जेण्ट-नाई, सिपि, पल्स रास) मेरुस्तम्भगत उत्तेजना (चिनिन-सल्फ, नैजा, नैट-म्यूर, नक्स, फास, फाइटो, थिरिड,—बहुत कमजोरी आ जाया करती है और निचला अङ्ग सुन्न हो जाया करता है। रोगी अपनी पीठपर अपना या किसी दूसरेका स्पर्श नहीं होने देना चाहता, सहन नहीं कर सकता (ऐगार, चिनिन-सल्फ, लैके, फास, टैरेण्टिउ, थिरिड, इग्ना) चलनेके समय श्रोणि-देशमें दर्द और सुस्ती मालूम होती हैं। रातमें शय्यामें करवट लेनेपर श्रोणि-देशमें दर्द होता है (ब्राई, लिलि-टि)। बैठनेकी अवस्थामें या बैठनेके समय कमरमें दर्द मालूम होता है। लगातार कुछ देरतक चलते रहनेपर आराम हो जाया करता है। मसानेके स्थानपर सुई गड़नेकी तरह, छेदनेकी तरह या दबावकी तरह दर्द। चलनेके समय श्रोणि-देशमें दर्दकी वजहसे रोगीको कभी कभी स्थिरभावसे खड़े हो जाना पड़ता है, कुछ देरतक लगातार घूमते रहनेपर घट जाता है। दाहिने पृष्ठ फलकके नीचे अकड़न और दबाव मालूम होना। पीठमें और कमरमें चलनेके समय और बैठनेवाली अवस्थामें सुई गड़नेकी तरह दर्द। कमरके ऊपरी अंशमें, मेरुस्तम्भमें जलन और दबाव मालूम होना।

**प्रत्यङ्ग आदि।**—दोनों पैर या निम्नाङ्गमें दुर्दमनीय चञ्चलता, रोगी यह अङ्ग लगातार हिलाये बिना रह नहीं सकता (लैक-कैन, नैट-म्यूर, प्लैट, मूयास, टैरेण्ट, जिङ्कम, वैलि)। हाथ और दोनों पैर या एक हाथ और माथा आप-से-आप हिला करता है (एक हाथ और एक पैर=ऐपोसिन, ब्राई, हेलिबो)। ताण्डव रोग—कोई उद्भेद रुक जानेकी वजहसे या दब जानेके कारण या किसी तरहके आतङ्कके बाद। सोनेके बहुत देर बाद तक यहाँतक कि निद्रित अवस्थामें भी दोनों पैर आपसे आप भयानक रूपसे हिला करते हैं (नैट-म्यूर, प्लैट, रास)—रोगिनी स्थिर नहीं कर सकती कि कहाँपर पैर रखनेपर उसे आराम मिलेगा (आर्जेण्ट-नाई)। पैरमें पसीना होता है, और पैरकी

अंगुलियोंकी दरार सबमें जखम हो जाया करता है (ग्रेफ, पेट्रोल, सिपि, ऐ-कार्बोल, बेराइ), पसीना बदबूदार, पैरका पसीना लोप हो जानेकी वजहसे स्नायविक उत्तेजना (बेराइ, क्यप्रम, सिपि, साइलि)। प्रत्यङ्गोंकी पेशियाँ सब एक एक कर फड़का करती हैं (ऐगार, इग्ने)। हाथ पैर बहुत चीण और कांपते रहते हैं, हाथ कांपना—लिखनेके समय (ऐ-कार्बोल, ऐगार, नायना, नेट-म्यूर, नेट-फास, नेट-सल्फ, सल्फ,) और आर्त्तवके समय। सन्धियाँ सब अकड़ी मालूम होती हैं (कास्टि, काकुर, फार्मिका, लाइ, नेट-म्यूर, पेट्रोल, लेक-कैन, सिडोरिन) और इस सन्धिके कुछ ऊपर और एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्वकी ओर (ऊपरसे नीचेकी ओर नहीं) अस्त्र मारनेकी तरह तेज दर्द फैल जाता है। वातका दर्द—रोगवाले अङ्गमें उखाड़नेकी तरह दर्द मालूम होता है, वह अवश हो आता है और कांपा करता है, या ऐंठन होती है। कभी कभी रोगवाले अङ्गमें इस तरहका दर्द होता है, मानो मरोड़ हो रहा है और निद्रित अवस्थामें समूची देह रह-रहकर हिल उठा करती है (ऐसिड-टार्ट, केलि-कार्ब, बेल, हायो, लाइ, साइलि), वृद्धि—शरीर बहुत गर्म होने और परिश्रम करने पर। सभी अस्थियोंमें खींचनकी तरह दर्द या अकड़न मालूम होती है और इसीलिये वे सब अस्थियाँ उसकी देहका भार सहन नहीं कर सकतीं। प्रत्यङ्ग आदि बहुत चीण और सुस्त और उनमें दर्द अनुभव हुआ करता है। निम्न अङ्ग सब ठण्डे। सभी प्रत्यङ्गोंमें अकड़न और उखाड़नेकी तरह दर्द मालूम हुआ करता है (ब्राइ, कोलोसिन्थ, पल्स, सल्फ)। सभी सन्धियोंमें भयानक सुरसुरी मालूम होती है। रातमें बायें अग्रबाहुमें जलन अनुभव होती है। बायें कन्धेके पास ऐसा दर्द मानो नोंच फेंका है। अंगुलीकी पहली सन्धि और अन्यान्य ग्रन्थियोंमें उखाड़नेकी तरह दर्द। ऊरु और पैरकी शिराका फैलना (ऐ-फ्लू, हैमा, पल्स)। दोनों पैर फूले और शोथ-युक्त (एपिस, आर्स, रास)। ऊरु और जानु-सन्धिके पीछेवाले गह्वरमें खुजली पैदा हो जाती है। निम्नाङ्ग सब बहुत भारी मालूम होते हैं (आर्जेण्ट-नाइ, साइमेक्स, फेरम, जेलस, ग्रेफ, केली-बाइ, नेट-म्यूर, फास, पल्स, रास)। रातमें निम्नाङ्गमें बहुत बेचैनी मालूम होती है (आर्स)। जंघाके सामनेवाले स्थानमें जलन मालूम होना (ऐगार, केली-बाइ, सैबाड—रातमें—ऐसिड-फास, कास्टि)। पैरकी पोटलीमें झुनझुनी होती है। पैरकी पोटलीके पीछेवाली एड़ीतक लटकती हुई स्थूल कण्डरा जकड़ जाती है (कास्टि, सिपि, वेलि)। दोनों पैर बहुत चीण मालूम होते

है—खासकर घूमनेके समय ( आर्जिन्ट, आर्ट्, सल्फ ) पैरकी पीटली के पीछे एँड़ी तक लटकता हुआ पेशी-सूत्र फूल जाता है और प्रदाहित हो जाता है। दोनों पैरोंका पक्षाघात, दोनों चरण बहुत क्षीण और काँपते हुए, वृद्धि=सवेरे शय्यामें शायित अवस्थामें, घटना=सवेरे उठ-कर टहलनेपर, एँड़ोके नीचे मानो जख्म हो गया है और उसमें ऐसा दर्द होता है, मानो छिद्र हो गया है ( पल्स ), बैठनेकी अवस्थाकी अपेक्षा चलनेमें दर्द अधिक अनुभव होता है। पैरकी अंगुलीको सन्धिमें सुई गड़नेकी तरह दर्द ।

**सार्वाङ्गिक ।**—शरीरकी भिन्न-भिन्न पेशियाँ फड़का करती हैं ( ऐगार, साइकूट )। दोनों हाथ काँपा करते हैं ( ऐण्टि-टार्ट, हायो, ओपि, मार्क, फास, स्ट्रैमम, प्लम्ब, टैबाक ), उड़ते हुए रूईके गुच्छेको पकड़नेके लिये हाथ फैलाया करता है ( हायो, लाई, फास, ऐ-फास ), या शय्याके पायताने सरक आता है ( ऐ-मूर, आर्स, वैप्टि, बेल, हेलिबो )। ताण्डव रोग,—रोगी अत्यन्त दुःखित भाव प्रकट करता है और उसका स्वास्थ्य भी बिगड़ जाया करता है। एकाएक उद्वेद लोप हो जाने या आतङ्कको वजहसे, शराब पीनेपर बहुत बढ़ जाता है ( ऐसार )। मेरुमज्जाका क्षय हो जानेकी वजहसे चलनेकी शक्तिका न रहना, रोगकी पहली अवस्था,—जब प्रत्यङ्गोंमें तेज बिजलीकी सलाई गड़नेकी तरह दर्द अनुभव हुआ करता है। जिन बच्चोंको दाँत निकलता रहता है, उन्हें धनुष्टङ्कार या अकड़न,— अकड़न आरम्भ होनेके पहले बच्चा बहुत चिड़चिड़ा हो जाता है। उसकी देह गर्म हो उठती है, बच्चा रातमें बहुत छटपटाता है, उसके दोनों पैर फड़का करते हैं और उसका दाहिना अङ्ग नाचा करता है या रोगीका चेहरा म्लीन और सफेद ( लाल—बेल )। सरके पिछले भागके सिवा शरीरके और हिस्से बहुत गर्म नहीं रहते, आँख चक्कर खाया करती है और दाँत कड़कड़ाया करता है।

**त्वचा ।**— सन्धियोंके गाँसेमें बहुत खुजली पैदा हो जाया करती है। खुजलाते खुजलाते खुजली-भरे स्थानमें इस तरहकी तकलीफ मालूम होती है, मानो छुरी बिंध रही है, विशेषकर रातमें सोनेवाली अवस्थामें और छूनेपर तुरन्त आराम हो जाती है। ऐसा मालूम होता है, मानो त्वचा और मांसके बीचके स्थानमें चुनचुनी हो रही है। फटी हुई त्वचा,—विशेषकर अंगुलियोंके

दरारमें और समूची देहमें दादकी तरह चकृते सब निकल आते हैं। जाडेके दिनोंके फोडे या बिवाई,—रगडनेपर बहुत बढ जाते हैं।

**निद्रा।**—बच्चा सोता सोता रो उठता है, निद्रित अवस्थामें समूची देह फडका करती है, रोगी भीत और चकित भावसे जाग उठता है, और तकियेके एक पार्श्वसे दूसरे पार्श्वमें माथा हिलाया करता है।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—शीतावस्थामें नाक, हाथ और पैर ठण्डे। रातमें भोजनके बाद, निर्मल वायु लगनेपर या अन्धड-पानी होनेकी सम्भावना होते ही शीत आरम्भ होता है, शीत पीठकी राहसे निम्नाङ्गमें उतरता है। कभी शीत और कभी उत्ताप अनुभूत होता है। ठण्डी चीज छूने-पर जाडा मालूम होता है। रोगी शीतसे काँपा करता है, उसके आँख, मुँह बैठ जाते हैं और कितने ही को मिचली हुआ करती है, इसके बाद क्रमसे उत्ताप पैदा हो जाता है, चेहरा लाल हो जाता है, निद्रित अवस्थामें रोगी छटपटाया करता है, क्लान्त हो पडता है और बहुत ज्यादा पसीना हुआ करता है। उत्ता-पावस्थामें प्यास, रह-रहकर उत्ताप पैदा होता है और रोगी हवा करनेके लिये कहता है (कार्बोवेज)। सारे शरीरमें टपका अनुभव होती है और साँस तेजीसे चला करती है। आन्तरिक उत्ताप और उदरमें शीत मालूम होना, चेहरे पर उत्ताप और सारा शरीर ठण्डा मालूम होता है या लाल हो उठता है और आँखोंमें जलन हुआ करती है। आन्त्रिक या सान्निपातिक ज्वरमें विकार पैदा हो जाता है, रोगी शय्यासे उठ भागनेकी चेष्टा करता है (बेल, ब्राई, हायो)। उन्मादकी तरह आचरण करता है, भागनेकी चेष्टा करता है, चिल्लाता और गर-जता है। शय्याके नीचेकी ओर पैतानेकी तरफ सरक जाता है, शून्यमें उडते हुए रुईके गुच्छेको पकडनेके लिये हाथ फैलाता है, शरीरकी पेशियाँ सब फडका करती हैं। पीठमें शय्याक्षत पैदा हो जाता है और अनजानमें पाखाना पेशाब हुआ करता है। पसीनेवाली अवस्थामें रोगी शरीरपर किसी तरहका वस्त्रको आवरण नहीं रख सकता, रातभर बहुत ज्यादा पसीना हुआ करता है, पसीनेमें खट्टी गन्ध आया करती है और कुटकुट किया करता है।

**वृद्धि।**—शराब पीनेपर (अधिकांश लक्षण), छूनेपर या दबानेपर, शरीर हिलानेपर, स्थिर होकर रहनेपर, बैठनेकी अवस्थामें, सोनेपर, शरीर हिलाने, चलने, परिश्रमसे, सन्ध्याके समय और रातमें, दिनके ११ से १२ बजेके बीचमें,

शरीर बहुत गर्म होनेपर, शरीरकी उत्तम अवस्थामें, गर्म कमरेमें रहनेके समय, निर्मल वायु लगनेपर, भोजनके बाद पानी आदि पीनेपर, मिष्टान्न भोजन करनेपर और दूध पीनेपर।

**उपशम।**—नियमित स्राव आदि आरम्भ होते हो, जैसे—वायुमार्गके रोग—पेशाब होनेपर, कमरका दर्द—वीर्य-स्खलनके बाद और बाधक आदि रजःस्रावके बाद। रगड़ने और खुजलानेपर (सरका चक्कर) सोने बाद, गर्म पानीसे धोनेपर और भोजनके समय (भोजनके बाद बढ़ना)।

**सम्बन्ध।**—प्रतिविष—फास्फो, हिपर, इग्ने।

**अनुपूरक।**—(मस्तिष्कोदक रोगमें) केल्केरिया-फास।

**अनुकूल सम्बन्ध।**—बेल, कैल्क, सिङ्कोना, इग्ने, फास, पल्स, रास, सिपि, सल्फ।

**असम्बन्ध।**—*कैमो, नक्स-वोम और शराब।*

**सदृश।**—आर्जेण्ट-नाई, बेल, कार्बो-वेज, कूप्रम, इग्ने, कोबाल्टम, लाई, प्रम, पोडो, पल्स, सिपि, स्ट्रेमोन।

**तुलनीय।**—ज्वरमें तापका समय ठीक न रहना,—पल्स, लाइकोप। तलपेटके लक्षणमें—प्लम्बम, पोडो-फाइलम। कम्पन—आर्जेण्ट-नाइट्रि। दमा—कैक्टस। नाकमें अंगुली घुसाना—सिना, अरम। मस्तिष्कमें जल-सञ्चय—कैल्के-फास। पक्षाघात और मस्तिष्कका कोमल हो जाना—फास, प्लम्बम। शुक्र जाना—कोनायम। थकावट—पिक-ऐसिड। नींदके समय चिल्लाकर रोना, भय, जननेन्द्रियपर हाथ देना—स्ट्रेमो। उद्भेद रुकना या बैठ जाना—ब्रायो। पैर हिलाना—टेरेण्ट। भूतका भय—ऐको, आर्स, ब्रोम, लाइकोप, फास, पल्स, सल्फ। वक्षोदक—फेलेण्ड्रि। कमजोरीकी वजहसे उद्भेद नहीं निकलते—कूप्रम, सल्फर। आक्षेप, मुँह पीला और बोखार नहीं रहता (बेलाडो विपरीत)। हाथ या माथा आप-से-आप हिलना—ऐपोसा, हेलिबोरस। पेशीका *सङ्कोचन—ऐगारि, इग्ने। अनिवार्य तन्द्रालुता—नक्स मस, ओपियम।* अतिसारके साथ निद्रा—ओपियम। जल्दी-जल्दी वीर्यपात—टिटानि। कशेरुकामें जलन—फास्फोरस, लाइकोप। सर-दर्द—इग्ने। तालुकी बीमारी—मैंगेनम।

शक्ति ।—२ री दशमिकसे १००० शततमिक क्रम ।

क्रियाका स्थायित्व ।—३० से ४० दिन ।

---

## जिङ्कम म्युरियेटिकम ।
## ( ZINCUM MURIATICUM )

**दूसरा नाम** ।—क्लोराइड आफ जिङ्क ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—पानी या सुरासारके साथ क्रम तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास** ।—सूंघनेकी या स्वादकी शक्तिमें गड़बड़ी , किसी पदार्थका स्वाद या गन्ध नहीं मिलती, बिछावनकी चादर नोंचनेकी इच्छा, चर्म नीली आभा लिये हरा, सारे शरीरमें पसीना और ठण्डक इसका निर्देशक लक्षण है । यह एक तेज विष है , निम्न शक्तिका प्रयोग करना उचित नहीं है । जिङ्कम मूत्रके क्लीय धावनसे अक्सर जल्दी आरोग्य हो जाता है ।

**शक्ति** ।—३०-२०० ।

---

## जिङ्कम आक्सिडेटम ।
## ( ZINCUM OXYDATUM )

**दूसरा नाम** ।—आकसाइड आफ जिङ्क ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—विचूर्ण ।

**उपयोगिता और आभास** ।—खट्टा स्वाद, मिचली, बच्चोंको एकाएक वमन होना, उदरामय और पित्त-वमन, उदरमें वायु-सञ्चय, उदर-शूल, हिचकी प्रभृति लक्षणमें उदरामय और हैजा वगैरह आँतोंकी बीमारीमें बहुत फायदा करता है ।

सर्दीका बोखार, आँतोंमें कमजोरी, हस्तमैथुनके कारण उद्वेग और अस्थिरता, रातमें जागनेकी वजहसे उत्पन्न उपसर्ग, नींद न आना, तन्द्रालुता पर गहरी नींद न आना, प्रभृति लक्षणोंमें यह विशेष लाभदायक है ।

**सम्बन्ध ।**—तुलनीय—जिङ्कम-ऐसि ।

**शक्ति ।**—निम्न-शक्ति ।

---

## जिङ्कम फास्फोरिकम ।

## ( ZINCUM PHOSPHRICUM )

**दूसरा नाम ।**—फास्फाइड आफ जिङ्क ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचूर्ण ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— मस्तिष्की क्लान्ति, कम्पके साथ प्रलाप, सर-दर्द, ध्वजभंग, मूत्रग्रन्थिकी उग्रता, स्नायुशूल, पक्षाघात, नींद न आना, पाराकी वजहसे कम्पन ।

**उपयोगिता और आभास ।**—उन्माद, विषादवायु-रोग, दुर्बलता, पक्षाघात, संन्यास, मेरुमज्जाके क्षयके कारण चलनेकी शक्तिका न रहना वगैरह स्नायविक रोगोंमें विशेषकर उर्द्धांङ्गमें कम्पन मौजूद रहनेपर, इस दवाके द्वारा विशेष लाभ हुआ करता है। रोगी दुबला पतला और असमयमें ही वृद्धकी तरह दिखाई देता है, हमेशा कमजोरी और स्नायविक अवसाद अनुभव करता है और नाना प्रकारकी चिन्ताओंकी वजहसे अनिद्रासे उत्पन्न सारे शरीर का स्नायुशूल भी इसके अन्तर्गत आ जाता है। विषयी लोगोंके मस्तिष्कका अवसाद, छुरी मारनेकी तरह ललाटमें प्रचण्ड दर्द, सोनेपर घट जाता है, इस तरहका सरका चक्कर और वृद्ध मनुष्योंकी स्मरण शक्तिका घटना प्रभृतिमें भी इससे बहुत फायदा हुआ करता है।

**सम्बन्ध ।**—सदृश—कैली-फास, जिङ्कम-पाइक्रिकम, फास ।

**शक्ति ।**—६ ठा दशमिक विचूर्ण ।

---

## जिङ्कम पिक्रिकम।

## ( ZINCUM PICRICUM )

**दूसरा नाम।**—पिक्रेट आफ जिङ्क।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्ण।

**उपयोगिता और आभास।**—अतिरिक्त मैथुन या मानसिक परिश्रमसे उत्पन्न अवसाद, मस्तिष्ककी कमजोरीके कारण कभी-कभी हतबुद्धिकी तरह हो जाना, स्मरण शक्तिका लोप हो जाना, उत्साह-हीनता, मुखमण्डलका पक्षाघात, मूत्राशय प्रदाह रोगके साथ सर-दर्द, प्रभृति लक्षणोंमें यह दवा होमियोपैथिक चिकित्सकोंको उल्लेख-योग्य सहायता करती है।

**सम्बन्ध।**—तुलनीय—फेरम-पिक्रि, पिक्रि-एसिड, फेगोपा।

**शक्ति।**—निम्न-शक्ति।

---

## जिङ्कम सल्फ्युरिकम।

## ( ZINCUM SULPHURICUM )

**दूसरा नाम।**—सल्फेट आफ जिङ्क।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—तरल और विचूर्ण दोनों ही आकारमें क्रम तैयार होते हैं।

**उपयोगिता और आभास।**—आँखकी कनीनिकाका प्रदाह और पलकोंके दानेदार प्रदाहकी यह एक बहुत बढ़िया दवा है। उच्च शक्तिका सेवन और जलीय धावनके बाहरी प्रयोगसे कनीनिकाका गदलापन दूर होकर फिरसे दृष्टि शक्ति लौट आती है। पर इस दवाका बार-बार भीतरी प्रयोग मना है।

पक्षाघात, उदरामय, आमाशय, हाथ-पैरोंकी अकड़न और काँपना, स्नायविक सर-दर्द, हस्तमैथुनके कारण मानसिक उद्वेग आदि बहुतसे उपसर्गों में भी इस दवासे बहुत फायदा होता है।

**शक्ति।**—उच्च शक्ति। जलीय धावनका आँखोंमें बाहरी प्रयोग।

---

## जिङ्कम वेलिरियानिकम ।
### ( ZINCUM VALERIANICUM )

**दूसरा नाम ।**—वेलेरि आफ जिङ्क ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचूर्ण ।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—हृत्शूल , दमा , मस्तिष्ककी क्लान्ति , अतिसार , दुबलापन , मृगी , बवासीर , विषाद वायु , मृगीकी तरह हिस्टो-रिया , हिस्टीरियाकी तरह मृगी , कष्टकर लिङ्गोद्रेक , वीर्य क्षरण , ग्रीवाका कड़ापन ।

**उपयोगिता और आभास ।**—सर-दर्दमें इससे बहुत फायदा हुआ करता है , प्रचण्ड दर्द मानो छुरी मारी जा रही है, इस तरहके दर्दसे रोगिनी उन्मत्त हो जाती है , चिल्लाती और अपने केश नोचा करती है , बार बार दर्दका आक्रमण होनेकी वजहसे रोगिनीका स्वास्थ्य खराब हो जाता है, उसका चेहरा मलिन और रक्तशून्य दिखाई देता है और धीरे धीरे उसमें दृष्टि विभ्रम ( ठीक ठीक दिखाई न देना ) रोग पैदा हो जाता है। अनिद्रा रोगमें भी यह लाभ-दायक है , विशेषकर बच्चोंकी अनिद्रामें—सरमें बहुत दर्द मालूम हुआ करता है, रातमें बार बार रोगीकी नींद खुल जाती है और हमेशा औंघाई आया करती है। उसका चेहरा मलिन और क्लान्ति प्रकट करनेवाला हो जाता है। मुंहका स्नायुशूल, उरुके पिछले भागका स्नायुशूल और डिम्बाशयके स्नायुशूलमें भी यह फायदा किया करता है , दर्द ऊपरसे पैरके भीतर होकर बिजलीकी तरह तेजीसे नीचे पैरकी ओर उतरता है। मेरुमज्जागत स्नायुशूल और मस्तिष्क मेरुमज्जावरक-प्रदाह रोगमें, रोगी स्नायु प्रधानता प्रकट करता है, ऐसे स्थानपर भी इससे फायदा होता है। मूर्च्छावायु रोगमें रोगिनीके दोनों पैर या एक पैर हमेशा हिला करता है, वह उसे किसी तरह भी स्थिर नहीं रख सकती। वक्षपर ऐसा मालूम होता है, मानो पत्थरका एक टुकड़ा रखा हुआ है—यह लक्षण भी इसका निर्णायक लक्षण है। हृत्शूल रोगमें भी इससे फायदा हुआ करता है।

**शक्ति ।**—निम्न क्रम ।

## जिञ्जिबार ।

## ( ZINZIBER OFFICINALIS )

**दूसरा नाम ।**—अदरक या आदी ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—शुद्ध अदरक या सोंठसे मूल अर्क तैयार होता है ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :—अण्डनालीका पेशाब, दमा, श्वासमें बदबू, बाहु पेशीका वात; अतिसार, शोथ, आध्मान, नकसीर, शुक्रक्षरण, झीहामें दर्द, पेशाब रुकना इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास ।**—इसकी कई प्रधान लक्षण ये हैं :—(१) अम्ल या उदरामय रोगमें मुहका स्वाद कड़वा और गोंदकी तरह । (२) गोंदकी तरह लसदार पदार्थका वमन,—विशेषकर पुराने शराबियोंका । (३) फूट, तरबूज इत्यादि खानेके कारण पाकाशयकी बीमारी । (४) सवेरे पाखाना हो जानेपर सिचली । (५) आध्मानकी अधिकता । (६) सवेरेके समयका उदरामय । (७) गन्दा पानी पीनेके कारण पतले दस्त । (८) पेशाब अधिक सचय होना, सान्निपातिक ज्वरके बाद मूत्र रोध । (९) दोनों मसानेमें धीमा धीमा दर्द और बार बार पेशाबका वेग । (१०) रजः-स्राव—एकदम असमयमें रजःस्राव होता है, स्राव बहुत ज्यादा, रक्तका रंग घोर लाल, और जमा हुआ । (११) सूखी वक्षको फाड डालनेवाली खाँसी, खाँसनेपर फेफडेमें दर्द और श्वासकष्ट, सवेरे बलगम निकला करता है । (१२) श्वास,—रातके अन्तिम भागमें,—रोगी सो नहीं सकता, एक जगह बैठा रहता है, थोड़ा-सा बलगम निकल जानेपर आराम मालूम होता है । (१३) ज्वराधिकारमें निम्नाङ्गसे शीत आरम्भ होकर ऊपरकी ओर चढ़ता है । (१४) रोगीको शीत और उत्ताप दोनों ही मालूम होता है ।

### लक्षणावली ।

**मस्तक ।**—रोगी खासकर आनन्दमें रहता है—किसी तरह उसकी फुर्ती नहीं घटती । माथा बहुत बड़ा मालूम होता है । ( ऐपियोल, आर्जेण्ट नाई, ग्लोन ) । पाकाशयिक सर दर्दमें—भवें और नाककी जड़में दबाव मालूम

होता है ( हाइड्रैस्ट, कैली-बाई ) जरा भी परिश्रम करनेपर इस तरहका दर्द पैदा हो जाता है। सर-दर्द,—बायीं आँखके ऊपरी भागमें दर्द अधिक मालूम होता है। भवोंमें दर्द होने बाद मिचली पैदा हो जाती है। ठण्डी जलीय वायुमें चलनेके समय माथेके ऊपरसे भीतरकी ओर दबाव मालूम होना।

**आंख।**—आखमें जलन और करकराहट मालूम होती है, आँखोंमें रोशनी सहन नहीं होती—ऐसा मालूम होता है, मानों डङ्क मार रहा है, आँखमें ऐसा मालूम होता है, मानो बालू गिर गयी है ( आर्स, कास्टि, कोरेल, ऐ-फ्लू, हिप, साइलि )।

**नाक।**—नाकसे स्राव या नयी सर्दी,—घरके बाहर रहनेपर स्राव बढ़ जाता है ( यूफ्रे, ग्रैफ,पल्स, सल्फ )। नाकका पिछला छेद सूखा और रूका मालूम होता है और खाँसनेपर वहाँसे गाढ़ा श्लेष्मा निकलता है।

**मुखमण्डल।**—निचले हनुके बायें पार्श्वमें और दाँतमें अकड़न मालूम होती है। क्लान्ति प्रकट करनेवाली शकल और आँखमें नीलापन दिखाई देता है,—विशेषकर ऋतु आरम्भ होनेके पहले।

**मुख-विवर।**—सवेरे मुँहका स्वाद लसदार हो जाता है और कड़वा स्वाद मालूम होता है। पाचन क्रियाकी गड़बड़ीकी वजहसे रोगिनीके मुंहमें बदबू पैदा हो जाती है और वह स्वय भी उसे अनुभव किया करती है। ओंठ रूखे, निगलनेमें तकलीफ मालूम हुआ करती है, मानो कुछ राह रोके हुए है। कण्ठमें श्लेष्माका अधिक सचय होना।

**पाकस्थली।**—मुंह सूखा और बहुत प्यास मालूम होती है। रोटी खानेपर सर-दर्द और पाकस्थलीमें दबाव मालूम होता है। फूट तरबूज आदि खानेकी वजहसे बीमारियाँ। वात कर्म और उदरामय। सवेरे पाखाना होने पर मिचली। पुराने शराबियोंका गोंदकी तरह पदार्थ वमन। क्षीण अग्नि,—जो खाता है, वह अच्छी तरह पचता नहीं है और बहुत देरतक पाकस्थलीमें रहनेकी वजहसे पत्थरकी तरह कड़ा हो जाता है और पेट भारी हो जाता है।

**अन्त्राशय।**—खड़े होनेवाली अवस्थामें उदरमें एक ओरसे संकोचनकी तरह दर्द पैदा हो जाता है और दूसरी ओर जाता है और इसके बाद ही

पाखाना लगता है। उदरमें बहुत आधान वायु और कड़ा पाखाना होना, बायीं कोखमें तेज दर्द।

**मलांत और मल।**—गदला कीचभरा पानी पीनेके कारण पतले दस्त आना ( कैम्फो, वेरेट—लिलियेन्थल )। मल भूरा—आम-भरा,—वृद्धि—सवेरे ( रिलो, पोडो, सल्फ, नेट-सल्फ ), पाचन क्रियामें गड़बड़ी होनेपर और जलीय शीतल वायु लगनेपर। मलद्वारमें और उसके चारो ओर जलन, झिल्लीका लाल हो जाना और खुजली—अर्श रोगमें। शिराओंके अर्बुद सब गर्म और उनमें बहुत दर्द रहता है, सोने या बैठने दोनों ही अवस्थाओंमें।

**पेशाब।**—पेशाब अधिक सञ्चय होना। पेशाब गाढ़ा, गदला या घोर भूरे रङ्गका और तेज गन्ध भरा। पेशाबके समय मूत्रनलीके दरवाजेपर दर्द मालूम होता है। दोनों मसानेमें अस्पष्ट धीमा धीमा दर्द और बार बार पेशाबका वेग।

**पुं-जननेन्द्रिय।**— काम प्रवृत्तिकी उत्तेजना, रातमें वीर्य स्खलन।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—रज.—अत्यन्त असमयमें रजस्राव आरम्भ हो जाता है। स्राव बहुत ज्यादा, घोर लाल रङ्गका या थक्का थक्का ( ऐक्टिया, ऐमोन-म्यू, कैमो, काक्कु, क्रोकस, साइक्लेम, फेरम, हेलोन, लैके, प्लेट, पल्स, सेङ्गिविन, सिवेलि, आस्ति )।

**श्वासयन्त्र।**—स्वरभङ्ग। स्वरनालीके निचले अंशमें उत्तेजना मालूम होने बाद खांसी आने लगती है और बलगम निकला करता है। श्वास-प्रश्वासमें बहुत तकलीफ, रातमें यह कष्ट बहुत बढ़ जाता है। श्वास रोग—हरेक दिन रातके अन्तिम भागमें यह प्रकोप पैदा हो जाता है। रोगी एक जगह बैठा रहता है, सो नहीं सकता ( ऐण्टि-टार्ट, कैली कार्ब, कैली-नाई, लैके, नेजा, फास, सजि ), परन्तु उसमें किसी तरहकी चिन्ता नहीं पैदा होती। स्वरनलीके बायें पार्श्वमें खुजलीकी वजहसे सूखी कलेजा फाड़ डालनेवाली खांसी। खांसनेपर फेफड़ेमें दर्द और सांसमें कष्ट अनुभव होता है। सवेरे बहुत ज्यादा बलगम निकला करता है। वक्षमें सुई गड़नेकी तरह दर्द ( ब्राई, कैली कार्ब, रैनान-बल्बो, रैनान साइलि, स्किला )। हृत्प्रदेशमें दबाव या डङ्क मारनेकी तरह दर्द ( कोनचि, स्प्जि )।

**प्रत्यङ्ग**।—सर-दर्द और मिचली रोगमें गर्दनके पिछले भागका अकड़ जाना। कमरका दर्द—मानो यह कमजोरीसे पैदा हो गया है (कुरारी), वृद्धि=बैठनेकी अवस्थामें (बार्बी) और किसी चीजपर अडकन लगाये रहने पर (देरतक सोये रहनेपर=कुरारी)। पीठका निचला अंश अवशकी तरह मालूम होता है,—मानो किसीने इस अंशपर आघात किया है या चलनेपर (काक्स्) या बहुत देरतक खड़े होनेके कारण। प्रत्यङ्ग जड़ता-युक्त, भारी और अवश मालूम होना। वातकी वजहसे अकड़न। दोनों पैर फूले और दर्द-भरे।

**सार्वाङ्गिक**।—मुंहसे फेन निकलता है, लगातार पेशाब और अकड़न या पेशियोंका सिकुड़ना और फैलना। अत्यन्त क्षीण और सुस्तकी तरह भाव, रोगी सोया रहना पसन्द करता है। रातमें सभी प्रत्यंग एकदम बेचैन हो पड़ते हैं। रोगी उन्हें किसी तरह भी स्थिर नहीं रख सकता।

**निद्रा**।—रात तीन बजनेके समय नींद खुल जाती है और फिर देर तक सोया रहता है। (नक्स)।

**सम्बन्ध**।—**प्रतिविष—दोषघ्न**।—नक्स-वोमिका।

**तुलनीय**।—पाकाशयमें भार मालूम होना—एबिस-नाइग्रा। रातके ३ बजनेके समय जाग जाना—नक्स।

**सदृश**।—स्ट्रिकनिया।

**शक्ति**।—निम्न क्रम ही व्यवहृत होता है।

---

## जिजिया औरिया।

(ZIZIA AUREA)

**दूसरा नाम**।—थैस्पियम आरियम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—जड़से अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग**।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है—दमा, मस्तिष्ककी बीमारी, सर्दी, ताण्डव, आक्षेप, शोथ, मृगी, व्याधि-

शङ्का, मूर्च्छावायु, श्वेत-प्रदर, ऋतु-लोप, श्रधकपारीका दर्द, डिम्बाशयका सविराम रह रहकर होनेवाला स्नायुशूल, फेफड़ेका श्रावरणका प्रदाह, श्राध्मान।

**उपयोगिता और श्राभास।**—मूर्च्छावायु और श्रवसाद वायु-ग्रस्त रोगिनीमें, रोगीके मनमें श्रात्महत्या करनेकी इच्छा और बहुत दुःखित भाव। रोगी श्रभी हँसी दिल्लगी कर रहा था, क्षण भर बाद ही रोने लगता है। इस तरहकी मानसिक श्रवस्थाका परिवर्त्तन रहनेपर जिजिया द्वारा बहुत ज्यादा फायदा होता है। रजःस्रावके बाद शरीर बहुत शिथिल और श्रालस्यसे भरा हो जाता है। निद्रित श्रवस्थामें भी श्रपस्मार, मृगी और ताण्डव रोगका प्रकोप बढ़ जाना और दोनों पैरोंका बहुत श्रधिक श्रस्थिर रहना—किसी तरह भी पैर स्थिर नहीं रखा जाना—यही इसका निर्णायक लक्षण है।

## लक्षणावली।

**मन।**—इस तरहका श्रानन्द और स्फूर्त्ति मानो शराब पीता है और इसके बाद ही गहरी औंघाई। श्रभी हँसी दिल्लगी कर रहा था, पर क्षण भर बाद ही रोना श्रारम्भ कर देता है। (एकोन, श्रारम, काफिया, लाई, फास, टैरेण्ट)। कभी कभी बहुत मुह्यमान और विह्वल भाव हो रहा था, पर क्षण भर बाद ही श्रच्छी तरह श्रानन्द प्रकट करता है (नक्स मस, नैट-म्यूर, फास)। जीवनसे वितृष्णा (ऐण्टि-क्रूड, श्ररम, सिङ्को, लेक-डिवल्गो, नेट-म्यूर, फास)। मनमें श्रात्महत्या करनेकी वासना छिपी रहती है (ऐण्टि-टैसि, श्ररम, हायो, लैके)।

**मस्तक।**—माथा और चेहरेपर रक्त-सञ्चय और उसमें पूर्णता श्रनुभव होना। माथा मानो कसकर बँधा हुश्रा है, चारों श्रोरसे (श्रार्जेण्ट-नाई, कार्ब्लि, मार्क, स्पाइजि)। दाहिनी श्राँखके ऊपरी प्रदेशमें भयानक यन्त्रणा-जनक सर-दर्द (श्रार्जेण्ट नाई, सेङ्गिविन, सिपिया), रोगिनीको बाध्य होकर श्रँधेरे घरमें सोये रहना पड़ता है (सैंगिविन), वृद्धि—सन्ध्याके बाद,—कमरमें दर्दके साथ और खाँसनेपर (ब्राई, कैप्स, नेट म्यूर, स्क्विला)।

**श्राँख।**—दोनों श्राँखें लाल दिखाई देती हैं। दाहिने चक्षुगह्वरमें तेज दर्द, वृद्धि—चक्षु गोलक हिलानेपर, झुकानेपर या चलनेपर। पीली

आभा लिये कीच निकलता है और पलकें जुड़ जाती हैं। दाहिनी पलकपर गुहौरी (नेट-मूर, स्टैफ, ऐमोन-कार्ब)। आँखमें रोशनी सहन नहीं होती।

**नाक।**—नाकमें सर्दी,—साँस खींचते ही छींक और खाँसी आती है, नाकसे गाढ़ा श्लेष्मा निकलता है (ककस, हिपर, हिप्नोजिन, हाइड्रैस्ट, केली वाई)।

**मुखमण्डल आदि।**—चेहरा म्लान और फूला फूला, एक गाल लाल, दूसरा मटमैला (कैमो, इपिक, ऐकोन, सिना, लैके, मस्काव, नक्स, पल्स)। गण्डास्थिमें इस तरहका दर्द मानो छेद हो रहा है (मेजेर), जीभ लाल, क्या ठण्डी क्या गर्म सब तरहकी चीजोंका स्पर्श सहन नहीं होता। गल-ग्रन्थि और तालु कुछ लाल और उसमें स्पर्श बिलकुल ही सहन नहीं होता। कण्ठसे बहुत ज्यादा श्लेष्मा निकलता है। खट्टी अथवा मादक चीजें पसन्द करता है। पेट दबानेपर मिचली और सुस्ती मालूम होती है।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—रमणके बाद आलस्य और सुस्ती मालूम होती है (ऐगार)। लगातार दो राततक स्वप्न-दोष होता है। काम प्रवृत्तिकी उत्तेजनाकी अधिकता।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—ऋतु होता समयपर ही है, पर १२ घण्टेके बाद बन्द हो जाता है। एकाएक ऋतु रुक जाना। देरसे ऋतु होना, इसके बाद प्रदर पैदा हो जाना,—स्राव कभी हलका और कभी कषाय या पहले कषाय और अन्तमें मृदु और बहुत ज्यादा। बायें डिम्बाधारमें रह रहकर स्नायुशूल या शूलका दर्द (आस्टिलेगो)।

**श्वासयंत्र।**—सूखी खाँसी,—खाँसनेपर वक्षमें सुई गड़नेकी तरह दर्द अनुभव होता है। (ब्राई, कोना, लैके, मार्क)। खाँसते खाँसते स्वर नलीमें जखम हो जाता है, श्वास-कष्ट,—सोया नहीं रह सकता (ऐण्टि-टार्ट, आर्स, केली-कार्ब, केली-नाइ, लैके, नेजा, फास, स जिग्रा) फुसफुसावरणमें सुई गड़नेकी तरह तेज दर्द (चेलिडो, केली-कार्ब, रियुमेक्स)। वक्षकी पेशी समेत दर्द होता है (फाइटो)। अग्रमांसके ऊपर चारों ओर दर्द और स्पर्शका सहन न होना। दाहिने अंस-फलकके नीचे अस्पष्ट दर्द (इण्डियम)।

फुसफुसावरणमें नोकोलि-सलाई गड़नेकी तरह दर्द, बढ़ना—खाँसनेपर या गहरे श्वास-प्रश्वाससे ( ब्राई )।

**प्रत्यङ्ग**।—प्रसन्नाव सुस्ती मालूम होना, ताण्डव रोगके कारण प्रत्यंगोंका स्पन्दन, विशेषकर निद्रित अवस्थामें ( ब्यूफो, कूप्रम, टेरेण्ट, मुखकी और प्रत्यङ्गोंकी पेशी समूमें आक्षेपिक स्पन्दन। निद्रित अवस्थामें मृगीकी तरह प्रकोप। ( ब्यूफो, कूप्रम ) दोनों बाहु कन्धेसे अवश मालूम होते हैं। दाहिने बाहुमें कुटकुटाहट होते होते वह सुन्न हो जाता है। जरा परिश्रम करनेसे ही दोनों पैरोंमें बहुत थकावट मालूम होती है, मुखमण्डल और एंडोमें सूजन हो जाती है। दोनों पैर फड़कते हैं। किसी तरह भी स्थिर नहीं रखे जाते ( टेरेण्ट, जिङ्कम )।

**वृद्धि**।—छूनेपर, दबानेपर, सोनेपर, गहरी साँस लेनेपर और शरीर हिलानेपर।

**दोषघ्न**।—पल्स ( सर-दर्द ), कार्बो-ऐन ( गुहेरी )।

**तुलनीय**।—एक गाल लाल—कैमो। जरायुमें रक्तकी अधिकता—सिपिया। नींदके समय ताण्डव—टेरेण्ट। एक बार रोना और फिर हँसना—कैल्के, इग्ने, नक्स-मस, पल्स, स्ट्रैमो।

**सम्बन्ध**।—सदृश—ऐगारि, ब्यूफो, कैमो, इग्निक, कूप्रम।

**शक्ति**।—मूल अर्कसे ३ रा और ६ ठा क्रम।

---

## नौषधावली।

### ( NOSODES )

**द्रष्टव्य**।—किसी रोगके विष या बीजसे उसी रोगकी या वैसे ही लक्षणवाले रोगकी दवा तैयार करनेपर उसे अङ्गरेजीमें नोसोडस ( Nosodes ) कहते हैं। हमलोगोंने उसका नाम "नौषध" रखा है। क्योंकि संस्कृत भाषामें "न" अव्ययका एक अर्थ—वही" अर्थात "जो रोग वही दवा" होता है। संस्कृत चिकित्सा शास्त्रके निम्न-लिखित श्लोकसे इस तरहकी दवाका आभास मिलता है—

कश्चिद्धि रोगी रोगस्य हेतुभूत्वा प्रशाम्यति।
न प्रशाम्यति चापन्यो हेतुत्वं कुरुतेऽपि च॥

इस तरहकी बहुत सी दवाओंका अविस्कार हुआ है। उनमें कई निम्न-लिखित प्रधान औषधियाँ यहाँ संक्षेपमें लिखी जाती है,—

| | | | |
|---|---|---|---|
| (१) | Anthraxinum<br>ऐन्थ्राक्सिनम। | (८) | Psorinum<br>सोरिनम। |
| (२) | Bacillinum<br>बैसिलिनम। | (९) | Pyrogenium<br>पाइरोजिनियम। |
| (३) | Diphtherinum<br>डिफिथरिनम | (१०) | Syphilinum<br>सिफिलिनम। |
| (४) | Hippozœninum<br>हिपोजिनिनम। | (११) | Thyroidinum<br>थाइरायडिनम। |
| (५) | Hpdrophobinum<br>हाइड्रोफोबिनम। | (१२) | Vaccininum<br>वेक्सिनिनम। |
| (६) | Malandrinum<br>मेलेण्ड्रिनम | (१३) | Variolinum<br>वेरियोलिनम। |
| (७) | Medorrhinum<br>मिडोरिनम। | | |

---

## ऐन्थ्राक्सिनम।
### (ANTRAXINUM)

**दूसरा नाम।**—ऐन्थ्राक्स प्वायजन।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—रोगी भेडके प्लीहाके विषैले व्रणके पीवसे यह दवा तैयार होती है। डा० वेबरने इसको पहले पहल तैयार किया।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है — मुँहासा, फोडा, दूषित व्रण, विसर्प, सड़नेवाला जखम, सड़नेवाला कर्ण-मूल, खून-मिला मवाद और जखम, चेचक, प्लीहा ज्वर, जखम, अँगुल-बेढ़ा।

**उपयोगिता और आभास।**—दूषित व्रण, विकार पैदा करनेवाला पीव सोख जानेके कारण प्रदाह, और विषाक्त जखम इत्यादि, इसके बाद बार बार सड़नेके कारण मल्ला या खाल उधड़ जाती रहना और असह्य प्राणान्तक जलन रहनेपर "ऐन्थ्रासिनम" प्रयोग करनेपर बहुत अधिक लाभ होता है। खासकर जब आर्सेनिकसे यह जलन नहीं जाती—यह लक्षण दिखाई देनेपर (पर यदि ऐन्थ्रासिनमके प्रयोगसे भी जलन दूर न हो तो "इयुफोर्वियम" का प्रयोग करना चाहिये।) गलनेवाले जखम, विषैला व्रण (Carbuncle) विष-स्फोटक और विषाक्त विसर्पकी तरह प्रदाह, अंगुलवेढ़ा—जब किसी तरह भी जलन और गलना नहीं रुकता, जलनसे रोगी उन्मत्त हो उठता है (ऐ-कार्बोल, आर्स, लेके), विष-व्रण, काला या नीले रङ्गका जो २४ घण्टेमें ही सांघातिक आकार धारण कर लेता है (लेके, पाइरोजेन), पीव सोख जाना या रोगीके शरीरमें खूनके साथ पीव मिल जानेके कारण ज्वर,—दो एक दिनोंमें ही रोगीमें उठनेकी शक्ति नहीं रह जाती, नाड़ी क्षीण और लोप हो जानेकी तरह हो जाती है और उसपर भी प्रलाप प्रकट हो जाता है और क्षण-क्षणमें मूर्च्छा आ जाया करती है (पाइरोजेन), विस्फोटक,—वर्णनातीत प्राणान्तक यन्त्रणा और उससे मैलकी तरह रस निकलना (टेरेण्ट), मुर्दा चीरनेके समय अपने ही शरीरमें यदि छुरी लगकर जखम हो जाये—खासकर यदि यह जखम सड़ने लगे, बोखार आने लगे और रोगी बहुत क्षीण हो जाये (आर्स, पाइरोज), विषैले कीड़े आदि काटनेकी वजहसे प्रदाह,—भयानक जलन और तकलीफ, सड़ी गन्ध आदि नाकमें जानेकी वजहसे बीमारियाँ, रक्तस्राव,—मुँह, नाक, मलद्वार और जननेन्द्रियसे भयानक रक्तस्राव, रक्त गाढ़ा अलकतरेकी तरह काला और बिगड़ा हुआ (क्रोटेलस-होरिड, केलो-फास, लेके), ग्रन्थियाँ सब और कौषिक तन्तु बहुत फूल उठते हैं, बहुत दर्द होता है और लोहेकी तरह कड़ापन अनुभव होता है। निचले हनुके दाहिने पार्श्वमें और उसके नीचेवाली ग्रन्थि फूली और पत्थरकी तरह कड़ी हो जाती है (अरम-म्यूर-नैट) इत्यादि रोगमें और अवस्थामें यह औषध लाभदायक है। नीचे लिखे कई इसके निर्णायक लक्षण है—मानो माथेके भीतर गर्म धुंआ बह रहा है, उदर,—वक्ष व्यवधायक पेशी, मानो सामनेकी ओर धक्का देती आती है, प्लीहाका बढ़ना, निकला हुआ खून जमता नहीं है' बगलकी गांठ फूली।

**मन** ।—उत्कण्ठा, प्रलाप, बेहोशी, रोगिनी समझती है, कि मृत्यु आना ही चाहती है या आसन्नप्राय है ।

**मस्तक** ।—माथेकी जड़ता, सरमें चक्कर, सरमें दर्द, मानो माथेके भीतर से थोड़ेसे धुएँके साथ उत्ताप पैदा करनेवाला दर्द जाता है। कम्पके साथ सर-दर्द, माथेका फूलना ।

**आँख** ।—कनीनिकाका फैलना, पीली आभा लिये हरी सूजन, वह पलकके बीचसे अर्द्ध-स्वच्छ भाव ग्रहण कर लेता है ।

**कान** ।—कानमें घण्टा बजनेकी तरह आवाज, सड़नेवाला कर्ण-मूल ।

**नाक** ।—नाकके भीतरकी श्लैष्मिक झिल्लीमें खून जमा होना। नाकका दाहिना भाग बहुत लाल ।

**मुखमण्डल** ।—मुंह खोल नहीं सकता, जीभ नहीं दिखा सकता, दाहिनी ओरके जबड़ेके नीचेकी गांठका फूलना, चिबुकके नीचे पत्थरकी तरह कड़ी सूजन ।

**जीभ** ।—सूखी, भूरे रङ्गकी, गहरे लेप और काटोंसे ढकी ।

**मुंहके भीतर** ।—मुंह और नाकके भीतर रक्तस्रावी अवस्था, मुंहके भीतर दूषित फोड़ा; मुंहसे बदबू आना ।

**गलेके भीतर** ।—गलेके भीतर और स्वरनलीके चारों ओर गाढ़ापन और सूजन ।

**भूख** ।—भूख न लगना और पाकाशयका शूल। श्लैष्मिक झिल्लीकी रक्तस्रावी अवस्था ।

**उदर और तलपेट** ।—मानो आँख और उदर व्यवच्छेदक पर्दा सामनेकी ओर अड़ गया है। प्लीहाका बढ़ना। कम्पके साथ पेटमें दर्द। उदरका फूलना, रक्तस्राव ।

**मलान्त्र और मल** ।—वमनके बाद बिना दर्दका रक्तमय मल, अति-सारके साथ ज्वर, विसूचिकाकी तरह हिमाङ्गावस्था ।

**मूत्रयन्त्र।**—मसाना या मूत्रग्रन्थिकी सूजन।

**श्वासयन्त्र।**—कष्टकर तेज श्वास-प्रश्वास, फेफड़ेमें रक्तकी अधिकता।

**नाड़ी और हृत्पिण्ड।**—कलेजा धड़कना, दुर्बल नाड़ी, नीलापन, खून जमता नहीं है।

**पीठ और अङ्ग प्रत्यङ्ग आदि।**—बगलकी गाठ फूलना, अङ्ग प्रत्यङ्ग में दर्दके साथ बोखार। अङ्ग प्रत्यङ्गका शोथ। जखम, सड़नेवाला जखम अँगुलबेढ़ा।

**स्नायु।**—अत्यन्त बेचैनी, मृगीकी तरह आक्षेप, धनुष्टङ्कारकी तरह अकड़न, नीलापन, जलन।

**निद्रा।**—निद्रालुता, अस्थिर निद्रा, प्रलाप, गहरी तन्द्रा।

**ज्वर।**—कम्पके साथ कमजोरी, सर-दर्द, प्रबल ज्वरके साथ प्रलाप। प्यास, कमजोरी पैदा करनेवाला पसीना। सान्निपातिक लक्षण।

**त्वचा।**—खाल उधड़ना, रस बहनेवाले उद्भेद। खुजलीके साथ रूखड़ी त्वचा। काले या नीले रङ्गके छाले। दूषित व्रण, दूषित फोड़े, सड़नेवाले जखम, चेचक इत्यादि।

**सम्बन्ध।—सदृश**— ऐसिड कार्बोलिक, आर्स, कैल्के, सल्फ, इयुफोर्बियम, कार्बो-वेज, केलि-फास, लैके, पाइरोज, सिकेलि, टैरेण्टियुला, क्रोटेलस-हौरिड।

**तुलनीय।**—ऐन्थ्रासिनम—बोवि, आर्स, कार्बोलिक-ऐसिड, कार्बो वेज, ऐचिनेसिया, टैरेण्टुला, लैकेसिस, (कैन्सर और विसर्पका दर्द)।

**प्रतिविष।**—एपिस, आर्स, कैम्फो, कार्बो-वेज, ऐ कार्बोल, सिङ्को, क्रियो, लैके, पल्स, रास, वेरेट।

**शक्ति।**—३० शततमिकसे २०० या उससे भी ऊँचा शततमिक क्रम।

---

## वेसिलिनम टियुबर्क्युलिनम।

## ( BACILLINUM-TUBERCULINUM )

**दूसरा नाम।**—क्षय कास रोग-ग्रस्त रोगीके फेफड़ेके जखमके भीतर-वाले कीटाणु और पीवसे यह दवा तैयार होती है।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—**वेसिलिनम** ( डा० वार्नेट द्वारा वर्णित और डाक्टर हिट द्वारा प्रस्तुत ), यह क्षय कास रोगीके बलगम या थूकसे तैयार हुआ करता है। भिन्न भिन्न रूपोंसे इसकी परीक्षा की गयी है।

**टियुबर्क्युलिनम।**—इसको टियबर्क्युलिन शाफ काक कहते हैं। क्षय-रोगीके फेफड़ेके कीटाणुसे यह तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें **वेसिलिनम** लाभदायक है :—तनपेटकी ग्रन्थि बढ़नेकी बीमारी, खनवाट पड़ जाना, क्षय रोग हो जानेकी सम्भावना, बुद्धिका दोष मस्तिष्कमें जल सञ्चय, जड़ बुद्धिता, उन्माद, सन्धिकी बीमारी, दादकी तरह उद्भेद, गण्डमाला टोपयुक्त ग्रन्थि, दाँतकी बीमारी और यक्ष्मा-कास।

नीचे लिखे रोगोंमें ट्यूबर्क्युलिनम लाभदायक है।—मुहासे, अण्डलाल मिला पेशाब, उपाङ्ग प्रदाह, दमा, अस्थि-क्षय-रोग, श्वासनलीका प्रदाह, सर्दीसे पैदा हुआ फेफड़ेका प्रदाह, नीहार कण्डु, आखके सफेद अंशका मैला-पन, जखम दाँत निकलना, विसर्प, लाली, खून मिला पेशाब, खून मिली खाँसी और रक्तोत्स्राव, सरदर्द, हृदकम्प, बहु व्यापक सर्दी, श्वेत कुष्ट, ( धवल ), श्वेत प्रदर, फेफड़ेकी सूजन या शोथ, मुंहका एक तरहका सफेद रंगका जखम, उन्माद, मूत्रग्रन्थि प्रदाह, रातमें भय, पक्षाघात, यक्ष्माकास, फेफड़ेके आवरणका प्रदाह, नया फेफड़ेका प्रदाह, गुटिका रोग।

**उपयोगिता और आभास।**—इसका प्रकृत क्षेत्र है गोरा रङ्ग, जुड़ी हुई भवें, दुबला पतला समतल और पतली छातीवाला मनुष्य, अपने उमरकी अपेक्षा अधिक बुद्धिमान और क्षीण देह, और जिनकी देहमें क्षय रोगका विष या क्षय विष है। जब ऐसे रोगियोंको खूब ध्यान देकर चुनी हुई दवासे भी लाभ नहीं होता या लाभ स्थायी नहीं होता या अधिक फायदा नहीं होता,

उस समय रोग क्या है, इस बातपर ध्यान देकर "बेसिलिनम" या टियुबर्कु-लिनमका हमेशा प्रयोग करना चाहिये। इसका एक और भी सिद्धिप्रद लक्षण यह है, कि लक्षण बदला करते हैं अर्थात कभी रोगीका फेफड़ा, कभी मस्तिष्क, कभी मसाना, कभी यकृत, कभी पाकस्थली और कभी कभी स्नायुओंपर आक्रमण हुआ करता है, लक्षण आदि एकाएक पैदा होते हैं और एकाएक गायब हो जाते हैं। जभी तभी रोगीको सर्दी लग जाया करती है, खूब सावधान रहने पर भी ऐसा ही हुआ करता है, कैसे और क्योंकर सर्दी लग गयी, यह रोगी किसी तरह भी स्थिर नहीं कर पाता, रोगीके शरीरमें ठण्डी हवा लगते न लगते उसे सर्दी हो जाती है। (हिपर, सोरिनम)। रोगी दिनोंदिन दुबला होता जाता है, अच्छी तरह खाता पीता है, पर दुबलाता ही जाता है (एब्रोट, कैल्के, कोना, आयोड, सेनिक, नेट्र-म्यूर)।

## लक्षणावली।

**मन**।—बच्चा जड़ बुद्धि, हमेशा उसके मुंहसे लार चुआ करती है और बुद्धि बहुत स्थूल (बेराइट, थाइरायड) सर्वदा दुखित, निराशासे भरा, मुह्यमान, चिड़चिड़ा और सभी विषयोंमें असन्तोष प्रकट करता है। किसीके साथ बोलता या बातचीत नहीं करता, चुपचाप बैठा रहता है, स्वभावतः मधुर स्वभाव पर इस समय मानो पागल ही बन गया है। निराशा अधिकांश स्थानोंमें वर्त्तमान रहती है। मानसिक परिश्रमसे विराग। बहुत दुःखित भाव,—रोता है, पर क्यों रोता है, यह कह नहीं सकता, (कैम्फोरा)। सन्ध्यासे आधी राततक चित्तमें चञ्चलता और उद्वेग। अपनी उमरकी अपेक्षा अधिक बुद्धिमान (मार्क) और बलिष्ट। ज्वरके समय उद्वेग। ज्वरके समय बहुत बकता है। जीवन भारी मालूम होता है। रोगी जिस कमरेमें रहता है उस कमरेकी सभी चीजें उसे अपरिचित मालूम होती हैं, और ऐसा मालूम होता है, कि इन्हें पहले कभी न देखा था। रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो वह किसी अपरिचित स्थानमें आ पड़ा है। (सिपिया—अच्छी तरह जाना बूझा रास्ता भी अपरिचितकी तरह मालूम होता है=ग्लोन)। देश देशान्तर देखनेकी अनिवार्य वासना। रातमें लगातार दुश्चिन्ता। असभ्य, कलह प्रिय, शय्यासे उठनेकी शक्ति नहीं रहती। लगातार और सभी विषयोंसे चिढ़ प्रकट करता है। रातमें मनमें नाना प्रकारके भाव उदय होते हैं,—एक भाव विलीन होते न होते दूसरा पैदा हो जाता है।

**मस्तक**।—सरमें चक्कर आना रोगमें मिचली (चिनिन-सल्फ, फेरम, ग्लोन, हेलिबो, नक्स, पेट्रोल, फास) और सर-दर्द (एपिस, बेल, कैल्के, नक्स, फास, साइलि) और भयानक सुस्ती मालूम होती है (फेरम, फास)। सर-दर्द,—पुराना कभी कभी होनेवाला और क्षय रोगके विषकी वजहसे दर्द, प्रचण्ड, तीक्ष्ण और छेदनेकी तरह और दाहिनी आँखसे माथा भेदकर सरके पिछले भागमें चला जाता है, मानो एक लोहेके बन्धनसे माथा घिरा हुआ है (ऐ-कार्बोल, ऐनाक, सल्फ, जेल्सिमाइनम), जब ऐसे स्थानपर बड़े यत्नसे चुनी हुई दवासे भी फायदा नहीं होता। पढनेवालोंका सर-दर्द (ऐ-फास, ऐक्टिया-रेसि, कैल्के-फास, केली-फास, नेट-मूर—वृद्धि=अध्ययन करने या थोड़े भी मानसिक परिश्रमसे=ऐ-फास, कैल्के-फास, नेट-मूर, केली-फास) और कई सूक्ष्म जरदोजी आदिका काम करनेपर, दृष्टिसे अधिक काम लेनेके कारण तथा जिस समय चश्माका प्रयोग करनेपर भी कोई लाभ नहीं होता (केली-कार्ब, लाई, नेट-मूर, रोडो, रियुटा, साइलि), विशेषकर यदि रोगीके धातुमें क्षय रोग छिपा रहे। सर-दर्दका बढना, बहुत परिश्रमसे, मानसिक उत्तेजनासे, बहुत ज्यादा खानेपर, बहुत गर्मीसे और पाचनमें गड़बड़ी होनेपर। नया मस्तिष्कावरण प्रदाह, मस्तिष्कमें रस-क्षरणकी आशङ्का रहनेपर (आयोडोफार्मम),—रातमें रोगीको नाना प्रकारकी छाया मूर्तियाँ सब दिखाई देती हैं, एकाएक नींद खुलनेपर चकित विस्मितकी तरह चारों ओर देखता है और चिल्लाया करता है (एपिस, हेलिबो, सल्फ, जिङ्कम)—जब अन्तवाली चारों दवाओंमेंसे किसीसे लाभ नहीं होता (एड्स सी, ऐलेन)। सरकी दाद,—समूचे माथेको त्वचा बहुत बिगड़ी और दादसे छिपी रहती है। लग्नकच या जटा-भरे केश (वीरक्स, सोरिन)।

**आँख**।—आँखकी पलकोंपर दादकी तरह उद्भेद (टेल्यु)। पलक और पलकके जोड़के स्थान फूले, सवेरे पलक फूल जाया करती है और सरमें दर्द अनुभव हुआ करता है। आँखके सफेद त्वचाका नया प्रदाह,—उसके चारों ओर मैलापन दिखाई देता है और उसके निचले अंशमें छोटा जखम पैदा हो जाता है। दाहिनी आँख बहुत फूल जाती है और उसकी योजिका लाल हो उठती है और जलन हुआ करती है। दोनों आँखें जड़ता युक्त, शुष्क और भारी मालूम होती है और आँखके सामने अन्धेरा मालूम होता है (ब्रुने, नेट-मूर)। सरमें चक्कर आना रोगमें आँखसे दिखाई न देना या चारों ओर अन्धेरा मालूम होता है (ऐ-नाई, ओपि, स्ट्रैमोन)। आँखके सामने भयानक यन्त्रणा मालूम होती

है, ऊपरी पलकें फूल जाती हैं। आँसू बहना बढ़कर क्रमसे उसमें पीव पैदा हो जाता है और आँखमें रोशनी सहन नहीं होती तथा उसमें दर्द मालूम हुआ करता है। बहुत ज्यादा ऋतुस्राव, दिनभर दाहिनी आँखमें दर्द हुआ करता है और बीच-बीचमें दर्द पैदा हो जाया करता है।

**कान**।—कानमें लगातार गूंजनेकी आवाज सुन पड़ती है और ऐसा भाव होता है, कि मानो न जाने कानमें क्या घुस गया है। इसके अलावा उसमें एक अस्पष्ट दर्द अनुभव हुआ करता है। प्रचण्ड दर्द पैदा होकर वहाँसे चारों ओर फैल जाता है। चुचुकास्थि-भुज प्रदेशमें भयानक सूजन और लाली पैदा हो जाती है, उसे छूनेपर भयानक दर्द मालूम होता है और कानसे पीव निकलना आरम्भ हो जाता है। कभी-कभी कानसे खून-मिला पीव निकलता है। कानमें 'हू-हू' शब्द और माथा भारी मालूम होना ( जेलस, हायो )।

**नाक**।— नाक स्पष्ट लाल मालूम होती है, ऊपरी ओठ, नाक और दोनों गाल फूले और लाल। नाकपर दादकी तरह उद्भेद, जब तभी नाकसे खून निकला करता है, मस्तिष्कमें जख्म। नाककी सर्दी,—नाक और तालु-मूलसे बहुत ज्यादा गाढ़ा गोंदकी तरह और हरा-पीले रंगका श्लेष्मा निकलता है। भयानक छींक आती है। श्लेष्मा-स्रावकी अधिकता और ललाटमें होनेवाला सर-दर्द। नाक और कण्ठमें बहुत बेचैन करनेवाली जलन और सूखापन मालूम होता है।

**मुखमण्डल**।—मुखमण्डलकी त्वचा गर्म और खींचन मालूम होती है, सर-दर्द-रोगमें चेहरेकी त्वचामें खींचन होती है, चेहरा गर्म हो जाता है और फूल जाता है। ललाटपर व्रण निकलता है ( इयुजिनियम, सिपि, सल्फ )। चेहरा लाल और पिनकी नोककी तरह व्रणसे भरा। भ्रूदेशसे भूरी लाल सूजन आरम्भ होकर २४ घण्टोंमें माथेकी त्वचाके किनारेकी सीमातक फैल जाती है और इस सूजनके ऊपर अनगिनती छोटी-छोटी पीब-भरी फुन्सियाँ निकलती हैं। बच्चोंके ओठपर दादकी तरह उद्भेद निकलते हैं, क्षय-कास रोगमें जिस ओरके फेफड़ेपर रोगका आक्रमण होता है, उसी पार्श्वका गाल लाल दिखाई देता है। ज्वरके शीत और उत्तापके समय चेहरा इतना घोर लाल हो जाता है, कि कभी-कभी बैंगनी रंग धारण करता है।

**मुख-विवर**।—ऊपरवाले पेषण दन्त, मस्तक और आँखमें दर्द। दाँत सब ऐसे मालूम होते हैं मानो परस्पर अड़ रहे है या आपसमें रगड़ खा रहे है और रोगीके मसूढ़े में जितने दाँत रहना उचित है, उनकी अपेक्षा मानो अधिक दाँत है ( वाइपेरा )। दाँत सब लम्बे मालूम होते है और उनकी जड़ ढीली मालूम होती है। दाँतके मसूढ़ेमें जखम होकर जड़से छूट जाते हैं। जीभ भूरी और लेपसे ढकी और बहुत काँटोंसे भरी मालूम होती है। मुख विवर और जीभकी उप-त्वचा जखमसे भरी। जीभ बहुत सूखी मालूम होती है, जीभके सामनेवाले अग्रमें दाहिना पार्श्व लाल होकर उसपर सफेद फुन्सियाँ सब पैदा हो जाती है और ये फुन्सियाँ फटकर उनपर अत्यन्त दर्द होता है और बाहरी जखममें परिणत हो जाता है। जीभका अगला भाग बहुत लाल ( अर्जेण्ट-नाई, रास )। मुख-विवर सूखा और ओंठपर सफेद मल्ला उत्पन्न होते है ( ऐ-फास, आर्स, साइलि )।

**गला**।—अन्न और स्वरनलीके प्रवेश पथमें दर्द होता है। अन्ननलीके द्वारपर रगड़ खाना ( खाल उधड़ने या खरोंचना ) अनुभव होना। कण्ठमें सुर-सुरी होकर खाँसी आती है ( ब्राइ, हायो, केली-कार्ब, लेक-कैन, लैके, नैट म्यूर, रिशुमेक्स )। ऐसा अनुभव होना मानो कण्ठमें श्लेष्मा इकट्ठा हो रहा है ( बेल, मार्क-प्रोटो )। कण्ठ और गल-ग्रन्थिकी सूजन। उपजिह्वा नीली आभा लिये लाल, फूली और चिकनी, कण्ठके भीतर सूखापन, दर्द और सूजन। निगलने में कष्ट,—मानो कण्ठमें कुछ अड़ा हुआ है। कण्ठमें जलन। कण्ठ और स्वरनली मानो संकुचित हो गयी है—इस तरहका अनुभव होना। स्वरभंग और कण्ठमें श्लेष्माकी आवाज, घर घर आवाज होती है।

**पाकस्थली**।—सवेरे मिचली और पेटमें भार मालूम होना। पाकाशय से कण्ठनली तक कसावट या जकड़ जानेका भाव,—ऐसा मालूम होना मानो दस्त आदि कसकर पहन रखे हैं। सर-दर्द और भूख मन्द हो जाना, खासकर सवेरे, मिचली और वमन हुआ करता है। अच्छी तरह भोजन करनेपर भी बच्चा दिनोंदिन दुबला होता जाता है ( ऐब्रोट, नैट-म्यूर, आयोड, सेनिक )। प्रचण्ड वमन और उसके बाद सर दर्द घट जाता है ( ऐसेरम, ग्लोन, मैग्नि-शिया )। ज्वरके कम्पके समय या शीतावस्थामें या संध्याके बाद ज्वर जब भर-पूर चढ़ा रहता है, तो उत्तापावस्थामें बार बार वमन। सवेरे उदरमें भयानक

दर्द और पतले दस्त आना। जीभ निर्मल पर भरपूर भूख नहीं लगती ( जीभ, निर्मल पर मुंहका स्वाद तीता = चिनिन-सल्फ—दस्त के रोगमें निर्मल जीभ = फास , पाकाशयके शूल रोगमें = मैग-फास—वात श्लेष्मा ज्वरमें = कालुरा, डालका, सर-दर्द और कब्जियत = नेट-म्यूर )। सभी पदार्थों से अरुचि। मांससे घोर अरुचि,—किसी तरह भी उसे मुंहमें नहीं डाल सकता। शीत और ज्वरके समय बार बार अधिक परिमाणमें पानी पीनेकी प्यास , ठण्डा दूध पीनेकी इच्छा। पाकाशय खाली और शारीरिक सुस्ती मालूम होना। तेज खालीपन और भूख मालूम होनेसे खानेकी इच्छा।

**अन्त्राशय।**—पाकाशय और अन्त्राशयमें पेंठनकी तरह दर्द ( आर्स, क्युप्रम-ऐसेट, लाइ, नक्स-मस )। ऐसा अनुभव होना मानो पेट चिपक गया है ( आर्जेण्ट-नाइ, कोलोसिन्थ, प्लेट )। बायें पार्श्वमें और किसी किसी स्थानमें दाहिने पार्श्वमें सूजन पैदा हो जाती है , दौड़नेपर कोखमें सुई गड़नेकी तरह दर्द। प्लीहा बढ़ी हुई ( नेट-म्यूर )। प्लीहा प्रदेश ऊँचा उठ जाता है। आँतके अधान्त्रपुच्छ प्रदेशमें दर्द ( क्रोटेलस, आर्स, आइरिस, लैके )। पुट्ठेके स्थानपर भी ग्रन्थियाँ सब कड़ी और फूली दिखाई देती है। अन्त्रको छेद देनेवाला जख्म ( आर्जेण्ट-नाइ, केली-बाइ )।

**मलान्त्र और मल।**—दुर्दमनीय कब्जियत, मल बड़ा गांठ गांठ और कड़ा , इसके बाद ही पतले दस्त आना। उदरामय,—सवेरे पतले दस्त आते हैं ( नेट-सल्फ, पोडो, ऐलो, सल्फ, रियुमेक्स )। एकाएक वेग पैदा हो जाता है, पाखाना लगनेपर फिर जरा भी देर सहन नहीं होती, खुली भूख और भरपूर खानेपर भी बच्चा दिनों दिन दुबला होता जाता है ( ऐब्रोट, आयोड, नेट-म्यूर ), मल गहरा भूरा, पानीकी तरह और बहुत बदबूदार , बड़े वेगसे निकलता है ( क्रोटोन, गेम्बोज, जेट्रोफा, नेट सल्फ, पोडो, रेनान बरबो, फास ), रोगी बहुत कमजोर हो पड़ता है। रातमें बहुत ज्यादा पसीना होता है , ग्रहणी या अन्त्राशयका क्षय रोग हो जाया करता है ( सिड्रो, लाइ, मार्क-साइ, फास, सोरिन )। मलद्वारकी खुजली। सवेरेके भोजनके पहले एकाएक पतले दस्त आने लगना और मिचली।

**पेशाब।**—पेशाबका परिमाण बहुत थोड़ा। ऋतु या जलवायुके परिवर्त्तनके समय बार बार पेशाबका वेग पैदा हो जाता है। पेशाबके साथ लार

दिखाई देती है और पेशाबका आपेक्षिक गुरुत्व बहुत बढ जाता है। रक्तमूत्र होनेपर मसानेमें बहुत दर्द होता है। पेशाबके साथ बहुत ज्यादा श्लेष्मा निकलता है, पुं-जननेन्द्रिय शिथिल और झूल पडती है और रोगीको बहुत कमजोरी मालूम होती है। मुष्क बहुत शिथिल हो पडता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—बहुत असमयमें रजःस्राव हो जाता है, स्राव बहुत ज्यादा और बहुत दिनोंतक स्थायी रहा करता है, पर स्राव आरम्भ होनेमें विलम्ब होता है, भयङ्कर रजःकष्ट पैदा हो जाता है, और दर्दसे रोगिनी बेचैन हो पडती है (यदि रोगीकी देहमें यक्ष्मा रोग छिपा रहे तो यह औषध बहुत लाभ किया करता है), तलपेटमें दर्द,—मानो रजःस्राव होनेका लक्षण है (ऐलो, एपिस, क्रोकस, लिलि-टाई, मैग-कार्ब, म्युरेक्स, नैट-कार्ब, प्लैट, पल्स, सिपि, बाइबर्न)। ऋतु आरम्भ होनेके समय, सन्ध्याके समय स्तनमें दर्द (कोल्को, कोना) मालूम होता है। ऋतुके समय योनि, नितम्ब, और डिम्बाधार प्रदेशमें दर्द मालूम होता है। बहिरिन्द्रिय प्रदेशमें जलन, कषाय प्रदरका स्राव और नितम्ब तथा डिम्बाधार प्रदेशमें दर्द अनुभव होना। बहिरिन्द्रिय प्रदेशमें भयानक उत्ताप मालूम होता है और प्रदरका स्राव अधिक होता है। आर्त्तवका अभाव।

**श्वासयन्त्र।**—खुसखुसी और तंग करनेवाली खाँसी। प्रचण्ड खाँसी,—विशेषकर निद्रितावस्थामें, पर रोगीकी नींद नहीं खुलती, खाँसीके समय रोगीकी समूची देह हिल जाती है। स्वरनलीमें सुरसुरी होकर एकाएक खाँसी आती है। सरल गाढ़ा श्लेष्मा सहजमें निकल जाता है और इसके बाद रोगीका कण्ठस्वर साफ हो जाता है। छातीप्रदेशमें तेज दर्दकी वजहसे श्वास प्रश्वासमें बाधा पडती मालूम होती है। बायें पृष्ठ-फलकमें तेज दर्द, वृद्धि=रातमें शय्यामें सोनेपर और घटना गर्म प्रयोगसे। स्वरनलीकी झिल्ली घोर लाल और चिकनी मालूम होती है। कभी पानीमें भींजा था, तबसे खाँसी और बलगम निकलना बन्द ही नहीं होता। सन्ध्याके समय प्रचण्ड खाँसी और दाहिने स्तनके नीचे बहुत दर्द मालूम होता है [illegible] खाँसी, सबेरे पीब मिले श्लेष्माकी तरह बलगम निकलता है [illegible] रात [illegible] नींद नहीं आती। खाँसते खाँसते कलेजे [illegible] दाहिने कन्धेके [illegible] भागमें [illegible] दबाव और उत्ताप

अनुभव होना। रोगी बार बार गहरी साँस लेता है, श्वासकष्ट,—दिनो दिन बढ़ता है, फेफड़ेके शिखर देशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द, फेफड़ेके शिखरमें, विशेषकर बायें फेफड़ेके शिखर देशमें, क्षयके कीटाणुकी वजहसे कोषाणु उत्पन्न होते हैं ( फास, सल्फ, थिरिड )। ज्वर रोगमें शीतके पहले और समय बहुत खाँसी आती है ( ब्र.ई. रास, सेबाड, सेम्बियु )। श्वास-रोधका उपक्रम,—बन्द या गरम घरमें बहुत होता है। खाँसी आना आरम्भ होते ही रोगी समझ जाता है, कि अब उसे ज्वर आयेगा। बन्द घरमें बहुत अधिक श्वासकष्ट अनुभव होता है। केवल ठण्डी हवामें घुड़सवारी करनेके समय सरल और स्वाभाविक श्वास-प्रश्वास हुआ करता है। ( आर्जेण्ट-नाई )। गहरी श्वास लेने और छोड़नेकी आकांक्षा, निर्मल वायु सेवनके लिये रोगी लालायित रहता है—घरकी खिड़कियाँ सब खोल देता है ( एपिस, आर्जेण्ट-नाई, कैनाब सैट, कार्बो-वेज, चेलिडो, डिजिट, इपिका, लैके, पल स, सल्फ )। खुली खिड़कीके पास बैठा रहता है ( चेलिडो, कैनाब-सेट )। बन्द घरमें पसीनेसे तर अवस्थामें बैठा रहता है और निर्मल वायु सेवनके लिये लालायित होता है। परन्तु ठण्डे पसीनेसे तर शरीरमें सर्द हवा लगते ही सर्दी आ जाती है ( यह लक्षण प्रायः बायें फेफड़ेके शिखर देशके क्षय रोग विषसे पैदा हुए कोषाणुमें पैदा होनेपर विशेष सिद्धि-प्रद हुआ करता है )। प्रचण्ड सूखी खाँसी, क्षय कास रहे या न रहे। बलगम गाढ़ा और पीला, बहुतसे स्थानोंमें पीली आभा लिये हरा, स्त्रैणामय, यौवनोन्मुखी बालिकाओंको आर्तव न होनेपर ( खासकर पहली बार रजःस्रावमें विलम्ब होनेपर ) खुसखुसी और दुखदायी खाँसी। रोगिनीका शरीर पीला, बहुत ही खर्व आकृति, दुबली पतली, हमेशा सुस्ती मालूम होती है और उसकी वक्षकी गठन सन्देह जनक रहती है।

सार्वांगिक।—अकौताकी आकृति क्षयकी गोटियोंकी तरह,—उससे समूची देह भर जाती है और बहुत खुजलाया करती है। बढ़ना रातमें वस्त्र उतारनेके समय और नहानेपर ( सल्फ, सोरिनम, ऐसिड-फ्लु ), उसके ऊपरसे बहुत ज्यादा पपड़ी निकला करती है कानके पीछेवाले भागमें, केशमें और अङ्गोंके गाँठमें क्षय हुई त्वचाके अंशसे रस बहा करता है ( ग्रैफ. मेजेर, टेल्यु, रास, सोरिनम ), रोगी अंशकी त्वचा आगकी तरह लाल। दाद ( डाक्टर बार्नेट कहते हैं, कि क्षयका विष रोगीके शरीरमें तैयार है, दाद इसका एक अमोघ लक्षण है ) सन्ध्याके समय रोगीको बहुत कमजोरी मालूम होती है।

सन्ध्याके समय रोगीकी नाड़ी बहुत तेज हो जाती है। सन्ध्याके भोजनके बाद कलेजा धड़कना। निद्रावस्थामें पेशियोंका फड़कना। दाहिनी कोहनीमें वातका दर्द। अस्थि और सब अस्थि-वेष्टोंमें बहुत दर्द रहता है ( हयुपेट, मैंगेनम, रास )। स्थिर रहनेपर निम्नाङ्गमें दर्द हुआ करता है और उनमें अकड़न मालूम होती है, चलनेपर घटना ( जब "रास" के प्रयोगसे स्थायी उपकार नहीं होता। ) बैठे रहनेकी अवस्थामें दर्द इतना अधिक होता है, कि उठकर चले बिना रह नहीं सकता। संध्याके बाद शायित अवस्थामें बायाँ पैर और चरण बहुत ठण्डे हो जाते हैं। स्थिर रहनेपर प्रत्यङ्गोंमें सुई गड़नेकी तरह दर्द ( केली-बाई, लैक-कैन, पल्स )। सारे शरीरमें विशेषकर दोनों पैरोंमें बहुत दर्द। शरीर हिलाना आरम्भ करनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो प्रत्यंग आदि अकड़ गये हैं, सन्धियोंमें बहुत दर्द होता है, और उनमें स्पर्श सहन नहीं होता। सभी दर्द गर्म प्रयोगसे घट जाते है। शारीरिक परिश्रमसे बढ़ते है। खड़े रहनेपर दर्द आदि बढ़ जाता है, रोगी हिले बिना नहीं रह सकता ( सलफर)।

**सविराम ज्वर।**—स्थिर होकर रहनेपर या विश्रामके समय प्रत्यङ्गों मे अकड़न या जकड़ जानेकी तरह मालूम होता है। सन्ध्या ७ बजनेके समय शीत या कम्प आरम्भ होता है, सन्ध्याके बाद जाड़ा मालूम होने लगता है, शय्यापर सोनेपर आराम मालूम होता है, कभी कभी तीसरे पहर ५ बजनेके समय शीत पैदा हो जाता है और बहुत प्यास लगती है। शीतके आरम्भमें और शीतके समय खाँसी और ज्वरके समय वमन हुआ करता है। शीत्त, उत्ताप और पसीना—सभी अवस्थाओंमें रोगी अपने शरीरको कपड़ेसे ढक रखता है ( नक्स-वोस ) जलन करनेवाली उत्ताप अवस्थामें भी सर्दी मालूम होती है। बार बार आराम हो जाता है और बार बार फिर पैदा हो जाता है। प्रत्यङ्गोंमें खींचनकी तरह दर्द मालूम होना आरम्भ होते ही रोगी समझ जाता है, कि अब बोखार आयेगा। ज्वर बार बार अच्छा हो जाता है, पर जरा-सा कुछ कारण होते ही फिर पैदा हो जाता है। रोगीको बहुत अधिक सर्दी लग जाया करती है।

माथेके सभी अस्थिफलकोंमें दर्द हुआ करता है और अस्थिवेष्टोंको दबानेपर बहुत दर्द मालूम हुआ करता है। मानसिक परिश्रम करनेपर भी पसीना होता है और वह पसीना कपड़ेमें लगनेपर नीला दाग पड़ता है

( फेरम, इपिक, लैकै, मार्क, सोरिन, सविराम ज्वरमें=सेमुब्यु )। निद्रित अवस्थामें पसीना पैदा हो जाता है और पसीना हुआ करता है ( पल्स, साइलि फास )।

**त्वचा ।**—त्वचाके नीचे चींटी रेंगनेकी तरह सुरसुरी अनुभव होती है, क्षय रोगके लक्षण मिले चर्मरोग, घोर लाल रङ्गके दाने, रोगी हमेशा आगकी गर्मीमें बैठा रहना चाहता है, क्योंकि ठण्डी हवा लगते ही खुजली पैदा हो जाती है, खुजलानेपर और भी बढती है, आगकी गर्मीमें अच्छा रहता है। प्रत्येक जलवायुके परिवर्तनसे, विशेषकर शीतल, तर हवा लगनेपर रोगीको सर्दी लग जाती है और सर्दी तथा अन्य सभी लक्षण फिरसे पैदा होते या बढ जाया करते हैं। बर्षातका दिन होनेसे ही रोगी बीमार हो जाता है। आँधी-पानीकी सम्भावना होते ही रोगीको तकलीफ मालूम होने लगती है।

**मूर्च्छा-प्रकोप ।**—सामान्य कारणसे ही मूर्च्छा आ जाती है। दो कदम चलनेसे ही रोगी सुस्त हो जाता है।

**सम्बन्ध ।**—बैसिलिनमके साथ—कैल्के-फास, लैकेसिस और कैलि-कार्ब विशेष लाभदायक है।

**अनुपूरक ।**—कैल्के-फास, सोरिनम, सल्फ।

**प्रतिविष ।**—( मानसिक लक्षणोंमें ) नेट म्यूर, ( डा० क्लार्क )

**सदृश ।**—ऐवीयेयर, कैल्के-कार्ब, कैल्क-आयोड, कैल्कि फास, नेट-म्यूर, फास, पल्स, सिपि, साइलि, थूजा, थाइराइडिनम।

**तुलनीय ।**—गुटिका दोषयुक्त मस्तिष्कावरण प्रदाह—आयोडो फार्म। रक्त संचालनके दोषके कारण धातुगत औषध—सलफर। सामने असह्य भाव—थूजा। उन्माद भाव—थाइरायडिन। उपांग प्रदेशमें दर्द—म्याइरिस, टेल-फिस, आर्स, लैकेसिस। ऋतुकालमें स्तनमें दर्द—कोन', कैल्क।

"बैसिलिनम" प्रयोगसे क्षय कास या क्षय विषके कारण पैदा हुए अन्य रोग आराम करनेके बाद "हाइड्रेस्टिस" प्रयोग करनेपर रोगी जल्दी मोटा-ताजा हो जाया करता है, क्षय विषके कारण पैदा हुए नये रोगमें "बेलेडोना" प्राय' विशेष लाभ किया करता है।

**शक्ति ।**— डा० बार्नेट ३०, २०० और ५०० या उससे भी ऊँचा शतत-मिक क्रम देनेकी सलाह देते हैं ।

---

## डिफथिरिनम ।

## ( DIPHTHERINUM )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—डिफ्थीरिया या रोहिनी या उपझिल्लीक रोगका विष या बीजसे अरक तैयार होता है ।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:— काली खाँसी, डिफ्थीरिया या मलनलीका उपझिल्ली प्रदाह और उसके बादका पक्षाघात इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास ।**—जिन सब शीत-प्रकृतिवाले रोगियों को अकसर सर्दी लग जाया करती है, या सर्दीसे उत्पन्न बीमारियाँ हो जाया करती है, उनके लिये सांघातिक उपझिल्लीक रोग ( डिफ्थीरियामें—मार्क-सायोनेट ), कान ग्रन्थियोंका आकार बढ़ा हुआ ( मार्क-प्रोटो ) और दर्द-भरी और जीभ लाल तथा फूली रहती है, उन्हें डिफथीरिनम विशेष लाभ करता है। इसका स्राव बहुत बदबूदार ( केलो-पर्मा ) हुआ करता है, इस रोगके बादका पक्षाघात एक अत्यन्त तीव्र उपसर्ग है और डिफ्थीरिनम उस उपसर्गको एक बहुत बढ़िया दवा मानी जाती है ( लैके, कास्टि, जेल्स, लेक-कैन )। यहाँ इसके कई निर्णायक लक्षण लिखे जाते हैं ( (१) यदि किसी परिवारमें किसीको डिफ्थीरिया हो जाये, तो उस परिवारके जो नीरोग पर बहुत कमजोर है, जिनकी जीवनी शक्ति बहुत क्षय हो गयी है या होती मालूम होती है, उस मनुष्यको तुरन्त ३० या २०० शततमिक क्रमकी एक मात्राकी ६ छोटी गोलियाँ, प्रतिषेधक रूपमें सेवन करनेपर, उसे फिर किसी तरह भी यह बीमारी न होगी। इस तरहके क्षीण शरीर और दुर्बल जीवनी-शक्तिवालोंको बहुत जल्द डिफ्थीरिया हो जानेकी सम्भावना रहती है। (२) हिस्टीरिया रोगमें जबसे यह रोग भीषण और मारात्मक मूर्त्ति धारण करे और रोगिनीकी मृत्यु स्थिर मालूम हो। (३) गलेकी ग्रन्थियाँ और अलिजिह्वाके दोनों पार्श्वमें गहरी लाली और सूजन, कर्णमूलीय ( कानकी जड़वाली ) और गलेकी ग्रन्थियाँ सब बहुत

फूल जाती है, साँस लेने और छोड़नेमें और कण्ठ, नाक और मुंहसे जिन सब रस आदिका स्राव निकलता है, वे सभी बहुत बदबूदार रहते हैं ( केलि-परमाङ्ग, बैप्टि, ऐसिड-कार्बोल, मार्क सायान, मार्क-प्रोटो ), जीभ फूली और बेतरह लाल, प्राय. किसी तरहका भी मैल या लेप उसपर नहीं रहता। ( ४ ) इस घरणमें उत्पन्न नकली झिल्ली मोटी ( ऐ-सल्फ, आर्स-आयोड ), गहरी भूरी या इनकी भूरी आभा लिये लाल रंगकी ( आयोड, फाइटो )। ( ५ ) रोगीका शारीरिक उत्ताप स्वाभाविककी अपेक्षा घट जाता है। नाड़ी क्षीण और तेज रहती है। हाथ पैर आदि बरफकी तरह ठण्डे रहते हैं और रोगी बहुत क्षीण हो जाता है। रोगीका भाव ऐसा हो जाता है, मानो वह स्तम्भित हो गया है या मोहाच्छन्नकी तरह पड़ा रहता है और उसकी दृष्टि मैली तथा मतवालेकी तरह ( एपिस, बैप्टि, जेल्स )। (६) मृदु या यन्त्रणा रहित बीमारी, रोगी स्वयं किसी तरहकी तकलीफ या कष्ट आदि अनुभव नहीं करता, बाहरसे ही कई लक्षण इसके प्रकट होते हैं—रोगी बहुत क्षीण और सभी विषयोंमें उदासीनता प्रकट करता है, उसमें इतनी शक्ति नहीं रहती कि वाक्य या हाथ पैर आदि हिलाकर अपनी बेचैनी प्रकट करे, बेहोशकी तरह पड़ा रहता है पर किसीके कुछ पूछनेपर ही होशमें आ जाता है ( आर्निका, बैप्टि, सल्फ )। ( ७ ) आक्रमणके बादमें ही नाकसे रक्तस्राव या गहरी सुस्ती और उठनेकी शक्ति नहीं रहती ( एलेन्थस, एपिस, ऐ-कार्बोल )। पहलेसे ही दिमाग पैदा हो जाता है ( क्रोटेलस, मार्क-सायान )। रोगीकी नाड़ी क्षीण, तेज और प्रतिक्रिया शक्ति बहुत अवसाद-ग्रस्त रहती है। ( ८ ) कोई चीज निगलनेमें बहुत तकलीफ नहीं होती, पर तरल पदार्थ वमन हो जाता है या नाकसे निकल आता है ( ऐसिड मल्फ, एरम-ट्राई, केली-परमाङ्ग, लैक कैन, फाइटो )। ( ८ ) स्वर-नली-गत उपझिल्लीक रोगमें ( क्लोरेम, केली-बाइक्रोम, आयोडम, ब्रोमम, लैक-कैन ) प्रयोगसे लाभ न होनेपर "डिफथिरिनम" का प्रयोग करना चाहिये।

सम्बन्ध।—सदृश—आर्स-आयोड, क्लोरम, आयोडम, कास्टिकम, जेल्स, लैके, लैक-कैन, लाइकोपोड, मार्क-सायानेट, मार्क परमाङ्ग, मार्क-प्रोटो।

शक्ति।—३० शततमिकसे २००, ५०० और १००० शततमिक क्रम। बार बार प्रयोग मना है।

## हिपोजिनिनम् ।

## ( HIPPOZÆNINUM )

**दूसरा नाम ।**—मेलिनिम-फेसिनिम इत्यादि ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—घोड़े और गधेकी नासिका ग्रन्थि और शरीरके अन्यान्य यन्त्रोंमें "ग्लेण्डस" या "फार्सी" नामक पीनसकी तरह एक प्रकारका श्लेष्माश्रित रोग होता है। हिपोजिनिनम् या मेलिइनम या ग्लेण्डरिनम उसीका विष या बीज दूधकी चीनीके साथ पहले विचूर्ण तैयार हुआ करता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है'—बड़े फोड़े आदि, शय्याक्षत, छोटे फोड़े, श्वासनली-प्रदाह, कार्बंकलका जखम, दुष्ट व्रण ; अस्थि-क्षय, सर्दी, उपझिल्ली प्रदाह, श्लीपद या फीलपाया, विसर्प, ग्रन्थियोंकी बीमारी और ग्रन्थिका-प्रदाह, पुट्ठेकी ग्रन्थिका प्रदाह, यकृतका बढ़ना, एक तरहका सफेद रंगका जखम, नाकके बीचवाली उपास्थिमें जखम, शोथ, नकसीर, कानका दर्द, पैरकी सफेद रंगकी सूजन, महामारी या प्लेग, सड़नेवाला ज्वर, रक्तदोष, रक्तमें विषैलेपनके साथ पैदा हुआ ज्वर, कण्ठमाला, चेचक, उपदंश, गुटिका रोग, जखम, हृप-खांसी इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास ।**—नकसीर या पीनस रोगमें, जब नाक लाल और फूल उठा करती है और उसके भीतरसे कषाय, त्वचाको क्षय करनेवाला, खून-मिला, और बदबूदार पीब निकला करता है और दूसरी दूसरी यत्नसे चुनी हुई दवाके द्वारा विशेष फल न मिलता हो, उसी अवस्थामें "हिपोजिनिनम" बहुत लाभदायक हुआ करता है। अधिक कर वृद्ध मनुष्योंको कभी कभी पैदा होनेवाले स्वरनली और वायुमार्ग प्रदाह रोगमें भी यह अधिक लाभ किया करता है। रोगीका स्वर एकदम लोप हो जाता है और वायु-मार्गमें बहुत अधिक श्लेष्मा सञ्चय होनेकी वजहसे श्वास-रोधका उपक्रम हो जाया करता है। दुर्गन्धपूर्ण भरे बिगड़े जखम, पीब पैदा होनेवाले फोड़े, और ग्रन्थि बढ़ना आदिमें भी इसका फायदा प्रसिद्ध है।

**मस्तक।**—सर दर्दके साथ बेहोशी। मस्तिष्क झिल्ली-प्रदाह। मस्तिष्क पदार्थके भीतर फोड़ा या पीब आदिका सञ्चार होना।

**आंख।**—आंखमें आंसू या लारका भरा रहना, कनीनिकाका फैलना।

**कान।**—कानमें टिं टि शब्द, बहरापन और स्वरभङ्ग इत्यादि।

**नाक।**—नाक तथा उसके चारों ओर लाली और सूजन और उसमें प्रचण्ड दर्द अनुभव होता है। नाकका स्राव,—बहुत दिनोंका, नाक प्रदाहान्वित और उसके भीतरसे गाढ़ा खून मिला श्लेष्मा निकला करता है। दोनों ग्रन्थियां फूल उठती हैं और तालुमूल पार्श्वकी दोनों गह्वर लाल दिखाई देते हैं। दुरारोग्य नाककी सर्दी,—अधिकांश स्थानोंमें एक रन्ध्रसे जिवानक या श्लेष्मा—अण्डलालकी तरह बहुत ही लसदार, बिगड़े हुए रंगका धुमैला या हरी आभा लिये, किसी किसी रोगीको खून मिला निकला करता है और उसमें बहुत बदबू रहा करती है ( आरम, ऐ-कार्बोल, इलैप्स, हिपर, लैके, पल्स ), कभी कभी कषाय या लवणको क्षय करनेवाला ( आरम-ट्राई, ब्रोम, सीपा, लाई, मार्क, नक्स, साइलि )। नाक और मुंह जखमसे भरे ( ऐ-नाई, केली-आयोड, आरम मेट )। सड़नेवाले जखमकी वजहसे क्रमसे नाककी हड्डियां सब रोगी हो जाती हैं और ऊपरकी त्वचा सड़ जानेके कारण हड्डी बाहर निकल पड़ती है ( आरम-मेट, केली-बाई, केली-आयोड, पल्स, सैङ्ग्वि-नाइ, ऐसाफिट, क्रियो, लैके, मार्क, ऐ-नाई, ऐस्यू, थिरिड, साइलि )। नाककी हड्डीमें सड़नेवाले घाव पैदा होकर वे क्षय हो जाते हैं, बार बार सर्दी हो जाती है। ललाट-फलकवाली श्लेष्मा नालिकामें और तालुमूलकी त्वचामें फुन्सियोंकी तरह सूजन पैदा होकर वह क्रमसे जखममें परिणत हो जाती है ( केली आयोड )।

**मुखमण्डल आदि।**—हन्वस्थि या चिबुकास्थि इस तरह फूल उठती है, कि मालूम होता है, कि उसमें कोई खानेका पदार्थ अड़ा हुआ है। इस सूजनकी तली ऊंची, नीची, असम, दानोंसे भरी और कभी कभी उसमें जलनके सिवा और किसी तरहको तकलीफ नहीं मालूम होती ( हेक्ला )। हनु और जिह्वाके नीचेकी ग्रन्थियां सब फूल उठती हैं और कभी कभी उनमें दर्द होता है, फोड़ा पैदा होकर उसका मुंह बाहरकी ओर होता है ( हेक्ला,

साइलि )। दाँतकी जड़मे खून निकलता है और उसपर मानो भुकड़ो लग गयी है, इस तरहका काले रंगका लेप दिखाई देता है ( मार्क-सोल )। जीभके ऊपर भी इसी तरहका काला लेप पैदा होता है ( क्लोरम )। बोलनेमें कष्ट होता है, मुंहमें जखम पैदा हो जाता है। गलेके भीतर गाढ़ा गोंदकी तरह श्लेष्मा भरा रहता है। मुंहसे बदबू निकलती है। तालुके पर्देके ऊपर जखम पैदा हो जाता है। दोनों गलेकी ग्रन्थियां इतनी फूल उठती हैं, कि पिछला छेद रुक जाता है।

**उदर** ।—यकृतका बढ़ना, प्यासके साथ उदरामय। पुट्ठेकी गांठका फूलना।

**मलान्त्र** ।—कब्जियत या उदरामय।

**मूत्रयन्त्र** ।—मसानेमें गुटिका पैदा हो जाती है, पेशाबमें अण्डलाल निकलता है।

**जननेन्द्रिय** ।—गुटिका-संचय होना, पीव होना, गर्भ-स्राव।

**श्वासयन्त्र** ।—स्वरभग,—कभी-कभी कण्ठ-स्वर एकदम लोप हो जाता है। दुरारोग्य वायुनली-भुज प्रदाह—विशेषकर बूढ़ोंका, वायु-मार्गमें बहुत अधिक श्लेष्मा-संचय हो जानेकी वजहसे श्वास रुक जाना चाहती है ( ऐण्टि टार्ट )। श्वास-प्रश्वासमें घर घर शब्द हुआ करता है और क्षण क्षण भरपर ऐसा मालूम होता है, मानो सांस रुक जायगी, श्वास-प्रश्वासमें बहुत बदबू रहती है। श्वासकष्ट मिली खाँसी। शीत आरम्भ होनेके समय ही खाँसी आरम्भ होकर ग्रीष्म-ऋतु तक रहती है। रोगी भयानक रूपसे खाँसता है और जितना ही खाँसता है, उतना ही बलगम निकलता है, नाक और कण्ठसे एक ही तरहका श्लेष्मा निकलता है। क्षय कास।

**नाड़ी** ।—क्षुद्र और द्रुत, ११० से १२० बार स्पन्दन।

**ज्वर** ।—बार बार शीत और कम्पके साथ ज्वर।

**त्वचा** ।—सारा शरीर अरुणिका ( लाल लाल दाने ) से भरा, विसर्पसे भरा, फोड़े भरा, या जखमसे परिपूर्ण दिखाई देता है। दुर्लक्षणवाला विसर्प, खासकर जब उसमें पीव पैदा होकर चारों ओर क्षय हो जाया करता है।

जखम सब किसी तरह भी अच्छे नहीं होते। नितम्ब आदि त्वचाको ढकनेवाली पेशीके ऊपर और कमरमें फोड़ा, पैरका पुराना दुरारोग्य जखम। सम्मिलित या आपसमें जुड़ी चेचक (वेरियोलिनम)।

**सम्बन्ध।—सदृश**—ऐ-फ्लू, आरम-मेट, आरम-म्यूर, बैसिलिनम, कैडमियम-सल्फ, इलेप्स, प्रभृति सर्प-विष, हिपर, कैली बाई, सोरिन, साइलि, सिफिलिन, वेरियोलिन।

**शक्ति।**—३०-२०० और १००० शततमिक शक्ति।

---

## हाइड्रोफोबिनम या लिसिन।

### (HYDROPHOBINUM OR LYSIN)

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—पागल कुत्तेकी लारसे प्रथम विचूर्ण तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—बाघी या ग्रन्थिका फूलना, आत्म-ज्ञान लाभ या स्वप्न-लब्ध-ज्ञान, आक्षेप, गट्टेमें दर्द, अतिसार, रक्तामाशय, ज्वर, केशका चमकीलापन, सर दर्द, जलातङ्क रोग, बहुत अधिक चैतन्य, धोबियोंका पक्षाघात, श्वेत-प्रदर, उन्माद, स्नायविकता, स्नायुशूल, अन्ननलीका रुकाना, पक्षाघात, गर्भावस्थामें दाँतमें दर्द; आक्षेप, श्वास-प्रश्वासमें यन्त्रका पक्षाघात, लार बहना; कामोन्माद, स्टेप्रसी, लू लग जाना या सूर्याघात, धनुष्टङ्कार, जखम, जरायुका अपनी जगहसे हटना, योनिपथका सिकुड़ना, बहुत जल्द जखम आरोग्य न होना इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—सन १८३३ ई० में डाक्टर हेरिङ्गने पहले-पहल इसकी परीक्षा की। वास्तविक जलातङ्क रोगमें भी इसकी उपयोगिताके सम्बन्धमें मत भेद है। इस विषयमें सन्देह नहीं है, कि कुत्ता काटनेके कारण जो विषके लक्षण या रोग होते हैं, उन्हें यह सम्पूर्ण आरोग्य कर देता है। इसके अलावा जलातङ्क हो या कोई दूसरा ही रोग क्यों न हो, जहाँ आगे लिखे लक्षण सब स्पष्ट भावसे दिखाई दें उस स्थानपर इसके प्रयोगसे इच्छानुसार फल प्राप्त होगा, इसमें कोई भी सन्देह नहीं है। (१) बहता हुआ

पानी देखने या उसकी आवाज सुननेपर या यदि रोगीके सामने एक बर्त्तनसे दूसरेमें कोई पानी ढालता है, तो वह बेचैन हो पडता है और इससे उसके सभी लक्षण बढ जाते हैं। (२) हमेशा ऐसा मालूम होता है, मानो कोई महान विपत्ति आया चाहती है, रोगी अपने मनसे यह भाव दूर करनेकी जितनी ही चेष्टा करता है, उतना ही वह बार-बार पैदा होता है। (३) लगातार मनमें बच्चेको ऊपरसे नीचे फेंक देने या इसी तरहका कोई भयंकर काम करनेकी इच्छा हुआ करती है। (४) रोगीको हमेशा ऐसा अनुभव होता है, कि वह पागल हो जायगा ( ऐक्टिया, कोल्को, कैनाब-इन, लिलि-टाई, नक्स, स्ट्रैमो, सिफिलिन ), जलातङ्क, पानीसे भय। (५) मानसिक आवेग या मर्मान्तिक-समाचारसे रोगी बहुत कातर हो पडता है और उसको तकलीफ बढ जाती है। (६) गर्भावस्थामें नाना प्रकारके भ्रान्त-विश्वास, रोगिनी अपने जरायुका अस्तित्व अनुभव करती है ( हेलोन )। (७) अपने हाथकी छुरी अपने शरीरमें गडाती है, पानीका गिलास ले जानेके समय दूसरेके मुंहपर वह पानी ढाल देती है। (८) लोगोंको मारना या दाँतसे काटना चाहता है, गालियाँ देती है। (९) सर-दर्द,—ऐसा दर्द मानो दबाता है या मानो माथेमें छेद करता है, पागल या दूसरी तरहका कुत्ता काटनेको वजहसे या मानसिक आवेग अथवा परिश्रमसे होनेवाला पुराना सर-दर्द। बढना,—पानी बहनेकी आवाज सुननेपर या कोई चमकोली चीज देखनेपर ( स्ट्रैमोन )। (१०) धूपकी गर्मी सहन नहीं होती ( जेल्स, ग्लोन, लेके, नैट-म्यूर )। (११) मुंहसे गाढ़े गोंदकी तरह डोरीकी भाँति लार निकलती है ( एपिफिगस, हाइड्रेस्ट ), बार-बार बलगम थूकता है। (१२) गलेका जखम—बार-बार घूंट लेनेकी इच्छा (लेक-कैन, मार्क )। (१३)पानी पीनेके लिये लालायित, पर निगल नहीं सकता। (१४) पानीको बात याद आते ही रोगी कातर हो पडता है। (१५) निगरणकृच्छ्र या निगलनेमें कष्ट, पानी पीनेके समय अन्ननली फड़का करती है, पानी निगलते समय गला रुक जाना चाहता है ( बेल, कैन्थ, हायो, सल्फर )। (१६) बोलनेमें तकलोफ होती है और असम्बद्ध बातें बोलता है। (१७) बहता हुआ पानी देखने या उसकी आवाज सुननेपर तुरन्त पाखाना लग जाता है ( सिपि )। (१८) दिनमें ६ बारसे लेकर २० बारतक बहुत ज्यादा पानी-की तरह पाखाना होता है और तलपेटमें दर्द हुआ करता है, खासकर सवेरे ( हेल )। (१९) बहता हुआ पानी देखते ही बार-बार पेशाबका वेग पैदा

हो जाता है ( कैन्थ, सल्फ ), पेशाब बहुत थोड़ा होता है, गदला और शर्करा-मय ( चीनी मिला ) हुआ करता है। (२०) जरायु भ्रंश। (२१) योनि-मार्गमें स्पर्श सहन नहीं होना,—सङ्गममें बहुत तकलीफ होती है ( आर्जेण्ट-नाइ, क्रियो, नेट-मूर, प्लैटिना )। (२२) शरीरमें कोई जखम पैदा होनेपर वह नीला हो जाता है ( लेके )। (२३) धनुष्टङ्कार,—पानी या आइनेमें प्रतिबिम्बित रोशनी आँखमें लगनेपर ( स्ट्रैमोन ), यहाँतक कि पानी या किसी दूसरी तरहका जलीय पदार्थका विषय याद आनेपर भी या शरीरमें थोड़ी भी हवा लगनेपर आक्षेप पैदा हो जाता है।

ऊपर लिखे कई इसके प्रधान निर्णायक लक्षण हैं, परन्तु और भी ऐसे कितने ही लक्षण हैं, जिनका ध्यान रखनेपर, कितने ही स्थानोंमें इसके चुनावमें सहायता प्राप्त होती है और वे ही आगे मस्तक आदि अङ्गोंके अनुसार लिखे जाते हैं।

## लक्षणावली।

**मन**।—प्रायः अचैतन्य, मृत्यु के पहले हो जाया करता है। काल्पनिक दृश्य देखना, गर्भावस्थामें नाना प्रकारकी कल्पना और भय, गाली देना या काटनेकी प्रवृत्ति, चेतनाकी अधिकता। जलातङ्क या उन्मादकी आशंका, चिड़चिड़ा स्वभाव, मानसिक चिन्तासे रोगका बढ़ना, किसी तरहकी पतली चीज याद आते ही अकड़न पैदा हो जाती है। पासके घरकी बातचीत भी सुन नहीं सकता, अपने मनमें समझता है, कि वह पक्षी, कुत्ता या अन्य कोई जन्तु है, उड़ रहा है इत्यादि।

**मस्तक**।—सोनेकी अवस्थामें मानो शरीरका सब रक्त माथेकी ओर दौड़ जाता है ( साइक्लेम, लैक-कैन, मैगी, नैजा ), गर्भावस्थामें ( अरम ) और सोकर उठनेके समय ( इग्नेशि, नेट-कार्ब, सल्फ )। "मानो भीतरसे सब चीजें ठेलती आ रही हैं।"—ललाटके पिछले भागोंमें इस तरहकी उन्मत्त करनेवाली यन्त्रणा ( ऐको, ऐसाफ, स्पाई )। रोगी दीवारपर अपना माथा दबाया करता है ( दबा देनेपर आराम मालूम होता है=नेट-मूर, नेट-सल्फ )। तेज सर-दर्द,—विशेषकर ललाट या कनपटीमें। बढ़ना=दिनमें ( नेट-मूर )। माथा झुकानेपर ( बेल ब्रोन, हेलिबो, पल्स ), और इधर-उधर घूमनेपर ( ग्राई, फाक्यु, ब्रोन, नैट मूर )।

**आँख।**—रोशनी सहन नहीं कर सकता, रोशनीसे आक्षेप, दृष्टिका दोष, आँखें घुमाना, पलकोंका फूलना, आँखमें जखम।

**नाक।**—तेज गन्धसे रोगीमें अकड़न पैदा हो जाना चाहती है, तम्बाकूकी गन्ध बिलकुल ही सहन नहीं होती, बहुत सवेरे या सन्ध्याके बाद बार बार छींक,—मानो सर्दीका यह पूर्व लक्षण है, छींक आनेके समय रोगी पीछेकी ओर माथा झुकाये रहता है, कोई चमकीली चीज देखते ही छींक आने लगती है।

**मुखमण्डल आदि।**—दोनों ही जबड़े अकड़े मालूम होते हैं। मुंहकी पेशियाँ सब नाना प्रकारके भावोंसे उछला करती हैं और चेहरेको भंगी क्षण क्षण भरपर बदला करती है। चेहरेपर उत्ताप मालूम होना और पसीना निकलना। आक्षेप हो जानेपर मुंहसे फेन निकला करता है (आर्टिमि-वाल, कूप्रम-ऐसेट)। दाँत पीसा करता है (बेल, हेलिबो, हायो, जिङ्कम)। गर्भवतियोंके दन्तशूल रोगमें ऐसा मालूम होता है, मानो खून वक्षसे छातीकी ओर दौड़ रहा है और माथेमें इतनी हवा घुस गयी है कि ऐसा मालूम होता है, कि माथा फट जायेगा। जीभ फेनसे लिपटी। बोलनेमें तकलीफ होती है और बोली भी अस्पष्ट निकलती है। जीभके नीचेका भाग कुटकुटाया करता है। जीभके नीचेका अर्बुद—निर्दिष्ट समयका अन्तर देकर बार बार पैदा हो जाता है। वमन करना समाप्त होते ही मुंहमें फेन जमा होने लगता है और वह इतना अधिक होता है, कि गला रुक जाना चाहता है।

**गलेके भीतर।**—अन्ननलीका आक्षेप और बोलनेमें कष्ट मालूम होना। गलेका जखम,—मानो मिर्चा खा लिया है। लगातार कोई न कोई चीज निगलते रहनेकी इच्छा, परन्तु कुछ भी निगला नहीं जा सकता।

**पाकस्थली और अन्नाशय।**—राक्षसकी तरह सर्व-ग्रासी भूख,—बिना चबाये ही खानेके पदार्थ खा जाता है, नमक खाना पसन्द करता है। पानीकी अपेक्षा गरम शोरवा या दूध सहजमें ही निगल सकता है। गर्भावस्थामें अस्वाभाविक रुचि (ऐल्यू, कैल्के, ऐसिड-नाई)। जबर्दस्ती यदि पानी पीना चाहता है तो गला रुक जाना चाहता है, या वह मुंहसे बड़े वेगसे बाहर निकल आता है। पेटका कपड़ा यदि ढीला नहीं कर देता तो बहुत दबाव

मालूम होता है ( जिङ्कम )। श्रोहा-प्रदेशमें बहुत दर्द पैदा करनेवाली टपक। समूचे तलपेटमें बहुत दर्द होता है और स्पर्श सहन नहीं होता। तलपेटकी पेशियाँ सब अकड जाती हैं और फैलायी नहीं जा सकती।

**पेशाब।**—पेशाबका परिमाण बहुत थोडा और रङ्ग घोर लाल, पेशाबके बाद मूत्राधार सुखशायिका ग्रन्थिसे रस निकलता है ( ऐनाक, हिपो-मेन्स, केलि-कार्ब, सल्फ )।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—कामुकता। मनमें किसी तरहकी कामोद्दीपक बातें न सोचनेपर भी सन्ध्याके बाद प्रबल लिङ्गोच्छ्वास हुआ करता है। कभी कभी लिङ्गमें कडापन पैदा होकर वीर्यस्खलन हो जाता है ( कोन्य, ऐसिड-नाइ, स्ट्रैमोन )। संगमके समय बहुत देरसे वीर्यस्खलन होता है, कभी कभी बिलकुल नहीं होता। संगमके समय वीर्यस्खलन नहीं होता, परन्तु उसके बाद ही निद्रित अवस्थामें रेतस्खलन हो जाता है। पहले बायाँ फिर दाहिना अण्ड-कोष क्षय हो जाता है या छोटा हो जाता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—रोगिनीको अपने जरायुका अस्तित्व अनुभव हुआ करता है ( हेलोन )। भयानक प्रदर,—योनि-देश, नितम्ब या तलपेटमें बहुत दर्द हुआ करता है ( नेट-म्यूर, पल्स )। सवेरे उठनेके समय रोगिनी देखती है, कि उसके दोनों स्तन फूल उठे हैं और भारी मालूम होते हैं।

**श्वासयंत्र।**—एक तरहका बहुत तेज कान फाड डालने वाली आवाज में कुत्तेकी तरह बोला करता है और अन्तमें कुत्तेकी गरजकी तरह आवाज होती है। रोगीकी उपजिह्वा सूखी और सिकुडी। आध्मानकी अधिकताकी वजहसे पैदा हुआ श्वासकष्ट, वक्षमें घर घर आवाज़ होती है और खाँसी आया करती है। सोनेपर बढता है। श्वास रोकनेवाला प्रक्षोभ पैदा होनेके पहले श्वास प्रश्वासमें बहुत कष्ट होता है। श्वास-यन्त्रकी पेशी मण्डलीका आक्षेपिक फडकना और श्वासनलीके मुंहके प्रबल संकोचनकी वजहसे हृद्पिण्डमें सुई गडनेकी तरह दर्द,—खासकर चलनेपर, रोगीको ऐसा मालूम होता है, कि यदि यह दर्द कुछ देरतक और रह गया तो वह मर जायगा। हृद्पिण्डमें इतना भयानक दर्द होता है, मानो वह फट जायगा या उसमें अनगिनती सुइयाँ गड रही हैं। कलेजा बेतरह धड़कता रहता है

**आँख ।**—रोशनी सहन नहीं कर सकता, रोशनीसे आक्षेप, दृष्टिका दोष, आँखे घुमाना, पलकोंका फूलना, आँखमें जखम ।

**नाक ।**—तेज गन्धसे रोगीमें अकड़न पैदा हो जाना चाहती है, तम्बाकूकी गन्ध बिलकुल ही सहन नहीं होती, बहुत सवेरे या सन्ध्याके बाद बार बार छींक,—मानो सर्दीका यह पूर्व लक्षण है, छींक आनेके समय रोगी पीछेकी ओर माथा झुकाये रहता है, कोई चमकीली चीज देखते ही छींक आने लगती है ।

**मुखमण्डल आदि ।**—दोनों ही जबड़े अकड़े मालूम होते हैं। मुंहकी पेशियाँ सब नाना प्रकारके भावोंसे उछला करती है और चेहरेकी भंगी क्षण क्षण भरपर बदला करती है। चेहरेपर उत्ताप मालूम होना और पसीना निकलना। आक्षेप हो जानेपर मुंहसे फेन निकला करता है ( आर्टिमि-वाल, कूप्रम-ऐसेट )। दाँत पीसा करता है ( बेल, हेलिबो, हायो, जिङ्कम )। गर्भवतियोंके दन्तशूल रोगमें ऐसा मालूम होता है, मानो खून वक्षसे छातीकी ओर दौड़ रहा है और माथेमें इतनी हवा घुस गयी है कि ऐसा मालूम होता है, कि माथा फट जायेगा। जीभ फेनसे लिपटी। बोलनेमें तकलीफ होती है और बोली भी अस्पष्ट निकलती है। जीभके नीचेका भाग छटछटाया करता है। जीभके नीचेका अर्बुद—निर्दिष्ट समयका अन्तर देकर बार बार पैदा हो जाता है। वमन करना समाप्त होते ही मुंहमें फेन जमा होने लगता है और वह इतना अधिक होता है, कि गला रुक जाना चाहता है ।

**गलेके भीतर ।**—अन्ननलीका आक्षेप और बोलनेमें कष्ट मालूम होना। गलेका जखम,—मानो मिर्चा खा लिया है। लगातार कोई न कोई चीज निगलते रहनेकी इच्छा, परन्तु कुछ भी निगला नहीं जा सकता ।

**पाकस्थली और अन्त्राशय ।**—राक्षसकी तरह सर्व-ग्रासी भूख,—बिना चबाये ही खानेके पदार्थ खा जाता है, नमक खाना पसन्द करता है। पानीकी अपेक्षा गरम शोरबा या दूध सहजमें ही निगल सकता है। गर्भावस्थामें अस्वाभाविक रुचि ( ऐल्यू, कैल्के, ऐसिड-नाई )। जबर्दस्ती यदि पानी पीना चाहता है तो गला रुक जाना चाहता है, या वह मुंहसे बड़े वेगसे बाहर निकल आता है। पेटका कपड़ा यदि ढीला नहीं कर देता तो बहुत दबाव

मालूम होता है ( जिङ्कम )। प्लीहा-प्रदेशमें बहुत दर्द पैदा करनेवाली टपक। समूचे तलपेटमें बहुत दर्द होता है और स्पर्श सहन नहीं होता। तलपेटकी पेशियाँ सब अकड़ जाती हैं और फैलायी नहीं जा सकती।

**पेशाब।**—पेशाबका परिमाण बहुत थोड़ा और रङ्ग घोर लाल, पेशाबके बाद मूलाधार सुखशायिका ग्रन्थिसे रस निकलता है ( ऐनाक, हिपोमेन्स, कैलि-कार्ब, सल्फ )।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—कामुकता। मनमें किसी तरहकी कामोद्दीपक बातें न सोचनेपर भी सन्ध्याके बाद प्रबल लिङ्गोच्छ्वास हुआ करता है। जभी तभी लिङ्गमें कड़ापन पैदा होकर वीर्यस्खलन हो जाता है ( कैन्थ, ऐसिड-नाइट्र, स्ट्रैमोन )। सगमके समय बहुत देरसे वीर्यस्खलन होता है, कभी कभी बिलकुल नहीं होता। सगमके समय वीर्यस्खलन नहीं होता, परन्तु उसके बाद ही निद्रित अवस्थामें रेतस्खलन हो जाता है। पहले बायाँ फिर दाहिना अण्डकोष क्षय हो जाता है या छोटा हो जाता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—रोगिनीको अपने जरायुका अस्तित्व अनुभव हुआ करता है ( हेलोन )। भयानक प्रदर,—योनि-देश, नितम्ब या तलपेटमें बहुत दर्द हुआ करता है ( नैट-म्यूर, पल्स )। सवेरे उठनेके समय रोगिनी देखती है, कि उसके दोनों स्तन फूल उठे हैं और भारी मालूम होते हैं।

**श्वासयंत्र।**—एक तरहका बहुत तेज कान फाड़ डालने वाली आवाज में कुत्तेकी तरह बोला करता है और अन्तमें कुत्तेकी गरजकी तरह आवाज होती है। रोगीकी उपजिह्वा सखी और सिकुड़ी। आध्मानकी अधिकताकी वजहसे पैदा हुआ श्वासकष्ट, बगलमें घर घर आवाज होती है और खांसी आया करती है। सोनेपर बढ़ता है। श्वास रोकनेवाला प्रकोप पैदा होनेके पहले श्वास प्रश्वासमें बहुत कष्ट होता है। श्वास-यन्त्रकी पेशी मण्डलीका आक्षेपिक फड़कना और श्वासनलीके मुहके प्रबल सकोचनकी वजहसे हृद्पिण्डमें सुई गड़नेकी तरह दर्द,—खासकर चलनेपर, रोगीको ऐसा मालूम होता है, कि यदि यह दर्द कुछ देरतक और रह गया तो वह मर जायगा। हृद्पिण्डमें इतना भयानक दर्द होता है, मानो यह फट जायगा या उसमें अनगिनती सूइयाँ गड़ रही हैं। कलेजा बेतरह धड़कता रहता है

और रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसका हृदपिण्ड कण्ठमें बढा आता है ( ग्लोन, पोडो ), ऊपरके ऊपर पानी पीनेके बाद कुछ हलका होता है।

**गर्दन और पीठ ।**—अकडनकी तरह दर्द इत्यादि।

**सार्वाङ्गिक ।**—दाहिना बाहु इतना भारी और सुन्न हो जाता है, कि रोगीको लिखनेकी शक्ति नहीं रहती ( फास ) इसलिये वह बाहुको लटकाये रखता है। दाहिना हाथ इतना काँपा करता है कि वह लिख नहीं सकता ( नैट-मूरर, जिङ्कम )। दोनों ऊरु-शिखर ऐसे मालूम होते हैं मानो स्थान-भ्रष्ट हो जायँगे। उस जगहपर हाथ रखनेपर आराम मालूम होता है। सीढी चढनेके समय दोनों पैर बहुत क्षीण मालूम होते हैं। एकाएक गलेसे ललाटतक खींचन मालूम होती है, उसके कुछ ही बाद रोगीकी आँखके सामने आगकी चिनगारियाँ पैदा हो जाती है और आँखसे दिखाई नहीं देने लगता, चेहरा लाल हो उठता हैं, दाँतपर दाँत पीसा करता है। निम्नाङ्गसे ऊर्द्धाङ्गतक फैलनेवाला पक्षाघात या प्रथम अवस्थामें विशेष लाभ हुआ करता है ( जेलस, कीनायम,—मूल अरिष्ट और चिनिन-आर्स २ रा दशमिक विचूर्ण )। समूचे शरीरकी पेशियाँ फडका करती हैं।

**त्वचा ।**— जखम आदि जल्दी जल्दी आराम हो जाते हैं। शरीरमें कितनी ही जगह खुजली, काटनेका घाव इत्यादि। काटी हुई जगह नीली आभा लिये। जिस जगहपर कुत्ता काटता है, वह जगह सडने लगती है। कर्कटीया जखमकी तरह जखम।

**निद्रा ।**—जम्हाईकी प्रकृतिके साथ जबडे अटकना ( दाँती लगना )। बार बार जम्हाई आती है, पर नींद नहीं आती। नींद न आनेका रोग। तीसरे पहर नींदमें चौंक उठना। सपने-भरी नींद इत्यादि।

**ज्वर ।**—कशेरुकामें दर्द और ठण्डापन मालूम होना। रातके ३ बजनेके समय भयानक कम्प, ३ ४ कम्बल ओढ लेना पडता है। कम्पके साथ ताप और पसीना मिला। सन्ध्याके समय ज्वर आरम्भ होता है। भीतरी ताप मालूम होना, पर ताप बाहर नहीं प्रकट होता। सविराम ज्वर इत्यादि।

**वृद्धि।**—पानी बहनेकी आवाजसे, पानी पीनेपर, और बहता हुआ पानी देखनेपर, चमकीला चाकचिक्यमय प्रतिबिम्ब आँखमें लगनेपर, गाड़ीमें चढ़कर घूमनेपर, धूपमें या छूनेपर।

**उपशम।**—पीछेकी ओर माथा झुकानेपर, उत्तापसे, गर्म पानीसे या भाफसे।

**सम्बन्ध।—सदृश**—ऐगैव-ऐमेरिकाना बेल, कैन्थ, चिनिन-सल्फ, कोना, फेगस, जेलस, ग्लोन, हाइड्रेस्ट, हायोसायेमस, लैके, ष्ट्रेमोन, सल्फ। लिसिनके बाद कितने ही स्थानोंमें "नेट-मूर" विशेष लाभदायक हुआ करता है।

**तुलनीय।**—ऊपर चढ़नेवाला पक्षाघात—जेलस, कोनायम। श्वास-प्रश्वासका पक्षाघात—बेलाड, डालका। इन्द्रिय उत्तेजना—कैन्थ, ऐसिड-पिक-रिक, ग्रैफाईट। सूर्यकी रोशनी सहन न होना—ग्लोन, जेल्स, नैट, एपिस। पानी देखनेसे ही पेशाब लगना—कैन्थ, सल्फ। आलोकमें अकड़न—ष्ट्रेमो। जरायुकी अवस्थितिका अनुभव होना—हेलोनि। जल्दी जल्दी बोलना—हायोस।

**दोषघ्न।**—ऐगारि, काक्यु, नक्स।

**शक्ति।**—३, २०० और उससे भी ऊँचा क्रम।

---

## मैलेण्ड्रिनम।
## ( MALANDRINUM )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—घोड़ेकी एँड़ीमें ग्रज नामका एक तरहका मारात्मक रोग हुआ करता है, उसी विष या बीजसे "मैलेण्ड्रिनम" औषधका विचूर्ण और अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—मुहासे, फोड़ा, नासूर, जानुकी बीमारी, खसड़ा, चर्म-रोग, चेचकके रोगियोंका दुष्परिणाम इत्यादिमें लाभदायक है।

**उपयोगिता और आभास।**—यह चेचक रोगका एक महान प्रतिषेधक है और न लग जानेके कारण नाना प्रकारकी बीमारियोंमें भी इसका प्रयोग

विशेष लाभदायक हुआ करता है। रोमान्थ या खसड़ा और चर्मदल नामके चर्म-रोगमें भी यह विशेष लाभदायक है। "बच्चेके घुटनेसे घुटने लगते हैं और वह हमेशा अपने शिश्नपर हाथ रखता है" यह लक्षण ( मिडोरिन. जिड्म ) किसी भी बच्चेमें रहनेपर इससे पूरी तरह आरोग्य हो जाया करता है। आगे लिखे कई इसके निर्णायक लक्षण हैं,—टीका लगवानेके बादसे ही बच्चेके शरीरकी त्वचा रूसीकी तरह रूखड़ी, रूसी निकालनेवाली और खुज-लानेवाली रहती है, जाड़ेके दिनोंमें और बहुत देरतक पानीमें रहनेके कारण तलहत्थी और तलवाका फटना, पैरकी अँगुलियाँ सब ऐसी मालूम होती हैं, मानो उनमें आग छू गयी है और खुजलाया करती हैं। मानो हड्डी ऊँची हो गयी है, जगह जगहपर इसी ढङ्गकी सूजन पैदा हो जाया करती है, निम्नाङ्गकी त्वचा तेलकी तरह दिखाई देती है और उसपर तेलकी तरह दाने सब निकलते हैं।

## लक्षणावली ।

**मन** ।—स्मरण-शक्तिकी क्षीणता, जड़ बुद्धि, क्लान्तिके साथ विषाद।

**माथा** ।—सरमें चक्कर आना, सामने और पीछे माथेमें दर्द, जड़ता, गाढ़ी हरी रङ्गकी पपड़ी, निकलनेवाले उद्भेद और सन्ध्याके समय अधिक खुजलाना।

**आंख** ।—आँखके निचले भागमें लाल-लाल दाग।

**कान** ।—बहुत ज्यादा पीबमय, हरी आभा लिये, पीला, खून-मिला, स्राव, नाकमें सूखेपनका भाव।

**मुंहके भीतर** ।—जीभपर पीले रङ्गका लेप, बीच-बीचमें लाल दाग, नीचेकी ओर जखम, फूलना।

**पाकस्थली** ।—मिचली—ओकाई, पीले रङ्गके पदार्थका वमन, प्यास नहीं रहती, दाँतमें दाग।

**तलपेट** ।—नाभीके चारों ओर धीमा-धीमा दर्द हुआ करता है।

**मल** ।—गाढ़ा, बदबूदार मल, पीले रङ्गका बदबूदार अतिसार, काले रङ्गका मल।

**पु -जननेन्द्रिय** ।—बच्चा हमेशा लिङ्गपर हाथ दिया करता है, भयानक लिङ्गोद्रेक, दर्द-भरा लिङ्गोद्रेक ।

**स्त्री-जननेन्द्रिय** ।—पीली आभा लिये हरी छाल निकलकर योनि-पथको रोक देती है ।

**पीठ** ।—पीठमें चोट लगनेकी तरह बराबर दर्द ।

**अङ्ग-प्रत्यङ्ग** ।—अङ्ग प्रत्यङ्ग और सन्धियोंमें जखमकी तरह दर्द, हाथ-पैरके नाखूनोंका अंगुलबेढ़ा ।

**उर्द्धाङ्ग** ।—सामनेवाले बाहुके पार्श्वमें खाल उधड़ना और एक तरहका चर्म रोग ।

**निम्नाङ्ग** ।—निम्न जानु और जानुसे घुटनेतक एक तरहका दाग और उद्भेद, घुटने अकड़े ।

**त्वचा** ।—चेचक, खसड़ा, कमर और योनि-पथमें एक तरहका खाल उधड़नेवाला चर्म रोग, फोड़ा, गो-बीजका चेचकका टीका लगवानेका दुष्परिणाम, सान्निपातिक ज्वरमें दाग पड़ता है ।

**निद्रा** ।—अस्थिर निद्रा, सपने-भरी नींद ।

**सम्बन्ध** ।—**सदृश**—ऐण्टि टार्ट, एपिस, कैक्टस, इक्वि, हिपर, हिपो-मेन्स, हिपोजिन, मिडोरिन, मार्क, सेबाइ, साइलि, थूजा, वैक्सिन, वेरियोलिन।

**तुलनीय** ।—गो बीजका टीका लगवानेका दुष्परिणाम—वैक्सिन, वेरि-योलि, थूजा, ऐण्टि-टार्ट, ऐपिस, साइलिसि । बच्चोंका लिङ्गेन्द्रियपर हाथ रखना—मेडो । फोड़े मिले उद्भेद—हीपर, मार्क इत्यादि ।

**शक्ति** ।—३०, २०० शततमिक क्रम । एक पखका अन्तर देकर प्रयोग करना चाहिये ।

— —

# मिडोरिनम।

## ( MEDORRHINUM )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—प्रमेह विषसे अर्क तैयार होता है।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—दमा, रह-रहकर आक्षेप, कदर या गट्टे, बहुमूत्र, बाधक, मृगी, आँखोंका प्रदाह, प्रमेह, रुका हुआ प्रमेहका स्राव, प्रमेहके कारण वात, स्नायविक सर-दर्द, यकृतका फोड़ा, नकली मैथुन, डिम्बाधारका दर्द, वस्तिगह्वरका प्रदाह, नाकमें अर्बुद या बहुपाद, दर्द-भरा लिङ्गका कड़ापन, हाथमें चर्म्म रोग, पलकोंका पक्षाघात, मूत्र-पथरीका शूल, आमवात, गृध्रसी, कन्धेमें दर्द, मूत्र-द्वारका रुकना, आम वात, मसे आदि।

**उपयोगिता और आभास।**—बुरी तरह इलाज होनेवाला प्रमेह या प्रमेहका स्राव रुक जानेके कारण स्वास्थ्यमें विकार और नाना प्रकारके दुरारोग्य-रोगोंमें यह लाभदायक है,—खासकर जब किसी दूसरी दवासे लाभ न दिखाई दे। पुराना सन्धिवात, छोटी सन्धियोंका वात, स्नायुशूल और मेरु-दण्डके अन्यान्य रोगोंपर इसकी आश्चर्य्य भरी शक्ति दिखाई देती है। भिषक-प्रवर टैमस वाइल्डका कथन है कि वातकी बीमारी होते ही समझना चाहिये, कि रोगीके पिता या पितामह (बाप या दादा) किसी दूसरे मनुष्यको प्रमेह रोग था, इसीलिये, पुरानी वातकी बीमारियोंमें यह निश्चित है, कि एक मात्रा "मिडोरिनम" अवश्य लाभ करेगा। बच्चोंको माथेके फोड़े या दूधिया फोड़े अथवा माथेके दुरारोग्य अरुषिका रोगको यह एक सबसे उत्तम दवा मानी जाती है। डा० एइच-सी-ऐलेनका कथन है, कि चर्म्म और श्लैष्मिक झिल्लियोंकी नाना प्रकारकी बीमारियोंके साथ "सोरिनम" का जो सम्बन्ध है, प्रमेह विषके कारण मेरुदण्डकी और स्नायविक रोगोंके साथ मिडोरिनमका भी वैसा ही सम्बन्ध समझना चाहिये। रमणियोंका पुराना डिम्बाधार प्रदाह, बीजनली-प्रदाह, वस्तिगह्वरका कोषिक तन्तु-प्रदाह, सूत्रतन्तुमय अर्बुद, कोषार्बुद, जरायुके बाहरी आवरण और भीतरी आवरणका प्रदाह प्रभृति रोगोंमें, यदि लक्षण सब बिगड़े हुए मौजूद रहें तो "मिडोरिनम" विशेष लाभदायक है। बिगड़ी

आकृति, दुबले और न बढ़नेवाले बच्चोंके लिये भी यह बहुत उपयोगी है। बच्चा देखनेमें सफेद रहता है और उसके शरीरकी हड्डियाँ सब छोटी, विकृत रहती है तथा वे बढ़ती नहीं है। रोगीको बहुत गरमी और सारे शरीरमें दर्द मालूम हुआ करता है और उसकी समूची देहकी लसिका-ग्रन्थियाँ सब फूल जाया करती हैं। क्षय-रोगमें होनेवाला मैलापन और आलस्य अनुभव होना और रोगीकी जीवनी-शक्ति सुस्त हो जाती है। रुके हुए प्रमेह-स्रावके साथ सन्धिगत-वातके दर्दमें यह बहुत फायदा किया करता है। दर्द ऐसा मालूम होता है, मानो कसा हुआ है,—मानो सारा शरीर जकड़ गया है और समूची देहमें इतना दर्द होता है, कि स्पर्शतक सहन नहीं होता। गहरी सुस्तीकी वजहसे रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसका सारा शरीर काँप रहा है। हिमाङ्ग अवस्था, रोगी लगातार हवा करनेके लिये कहता है, निर्मल हवा सेवन करनेके लिये महान आग्रह प्रकट करता है। शरीरकी त्वचा ठण्डी, पर किसी तरहका ओढ़ना सहन नहीं होता। शरीर ठण्डा और बरफकी तरह ठण्डे पसीनेसे भरा। रोगी ठण्डी हवा सेवन करनेके लिये लालायित रहता है, पर उससे उसको सर्दी हो जाया करती है। लालामेह रोगमें समूची मूत्रनलीमें ऐसा मालूम होना, मानो जख्म हो गया है वगैरह उपसर्गोंमें मिडोरिनम बहुत फायदा करता है। इससे बच्चोंकी हस्त मैथुनकी इच्छा भी छूट जाती है। नौषधावलियोंमें यह एक सबसे उत्कृष्ट दवा है और इससे अनगिनती प्रकारके रोग आराम हो जाया करते हैं, क्योंकि मनुष्य शरीरके तीन चौथाई रोगोंका कारण प्रमेह और उपदंश होता है। अब इसके कई प्रधान-प्रधान लक्षण लिखे जाते हैं।

## लक्षणावली।

**मन।**—स्मरण-शक्ति बहुत ही क्षीण, बोलता बोलता बार बार यह भूल जाता है, कि क्या कह रहा था (बेराइ, हाइपिर, लीनि टाई, मेजेर, रोडो), नाम (क्रोटेलस, गुयायेक, केली ब्रोम, सल्फ, वेलि) वाक्य (आर्नि, कैनाब इन, केली ब्रोम, लैके) और नामका पहला अक्षरतक भूल जाता है, बहुत ही प्रियतम वस्तुका नाम भी याद नहीं रहता, यहांतक कि कभी कभी अपना नाम भी भूल जाता है (मेल्यू, केलि-ब्रोम, लैनि)। कहानी कहता कहता बार बार कहानीका सूत्र भूल जाता है, रोगी समझता है, कि उसके पीछे

कोई है ( ब्रोम ), उसे ऐसा सुन पड़ता है, मानो कोई फुस फुसाकर बातें कर रहा है। मानो कोई शय्या या आल्मारीके पीछेसे उसका मुंह चिढा रहा है। शब्दोंका विवर्ण भूल जाता है, कोई खूब जाना-बूझा नाम लिखनेके समय भी यह सोच सोचकर व्याकुल होता है, कि कैसे लिखा जाये। रोगिनोको अपने रोगका लक्षण कहते समय महान सङ्कट उपस्थित हो जाता है और वह रो देती है, ( केली-कार्ब, पल्स )। बार बार भूल जाता है, कि क्या कहना चाहता था। बार बार बात पूछनी पड़ती है। कोई बात कहनेके समय रो देता है ( रोगीके साथ कोई बोलता है, तो वह रो देता है=नेट-म्यूर, प्लेट, स्टैफ )। रोगी पहले ही स्थिर कर रखता है कि उसकी मृत्यु कब हो जायगी ( ऐकोन, एपिस, ग्रैफ, लेके, नाई, ऐ-नाई, फास, प्लेट ), सभी विषयोंमें पहलेसे भविष्यत गणना करनेके कारण रोगीका विश्वास प्रायः ठीक हुआ करता है, सामान्य विषयमें भी बहुत क्रोधित हो जाता है ( ऐकोन, ब्राई, कैमो, नक्स, नेट-म्यूर ), दिनमें अत्यन्त चिड़चिड़ा भाव और रातमें महान आनन्द प्रकट किया करता है। सभी विषयोंमें जल्दबाज और घबड़ाया हुआ ( कैमो, इग्ने, नक्स, सल्फर )। उद्विग्न और बहुत थोड़ेमें ही कातर हो जाता है, सामान्य शब्दसे ही चौंक उठता है ( बेराई, केली-कार्ब, लेके, मार्क, नेट-म्यूर, नेट-सल्फ, नक्स, ओपि )। रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो समय बहुत धीरे धीरे बीत रहा है, उसका समय कटता ही नहीं ( ऐल्यु, आर्जेण्ट-नाई, कैनाब-इन, ग्लोन, मार्क, नक्स-मस, नक्स वोम ), सभी कामोंको इतनी जल्दबाजीमें करता है, कि रोगी बहुत जल्द थक जाता है ( लीलि-टाई, सल्फ, ब्राई, हिपर, नेट-म्यूर )। किसी लक्षणके विषयमें सोचनेपर वह बढ जाता है ( ऐ आक्साल, बेराई, कैल्के, फास, कास्टि, हेलोन, लाइकोपस, पिट्रोल, पाइपर मिथिष्ट—किसी लक्षणके विषयमें सोचनेपर वह फिरसे पैदा हो जाता है, ऐसिड-आक्साईड्रोप )। जीवन स्वप्नमय मालूम होता है, मानो सपनेके राज्यमें घूम रहा है ( ऐनाक, कैनाब, स्ट्रैमोन, वैलि, वेरेट )।

**मस्तक** ।—सरमें चक्कर आना,—झुकनेपर ( वेल, नक्स, पल्स, सल्फ ), सोनेपर कुछ आराम मालूम होता है ( आर्निका, चायना ), शरीर हिलानेपर बढ़ता है ( ब्राई, ग्लोन, हिपर, फास )। ललाट देशका सर दर्द,—मिचली मिला, ललाटके किनारे ऐसा मालूम होता है, मानो एक कसा बन्धन बँधा है विशेषकर झुकनेपर। पानीकी तरह नाककी सर्दी रोगमें ललाटकी त्वचामें

अत्यन्त खींचन मालूम होती है और आँखके पीछे ऐसा दबाव मालूम होता है, मानो धक्का देकर कोई उन्हें बाहर निकाल रहा है। इसी तरहका दबाव मालूम होता है। यह कसावटका भाव मस्तिष्कसे नीचेकी ओर समूचे मेरु-दण्डमें अनुभव होता है। मस्तिष्कमें तेज जलन ( कैन्थ, ग्लोन, फास ),— विशेषकर माथेके पिछले भागमें और वहाँसे यह जलन समूचे मेरुदण्डमें चली जाती है ( ग्लोन, जिङ्कम )। नींद खुलने बाद रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो आँखके ऊपरी भागमें और दोनों कनपटियोंमें दर्द होता है, धपमें बढ़ जाता है। माथा बहुत भारी मालूम होता है और पीछेकी ओर झूल पड़ता है ( कैम्फो, चायना, केली-कार्ब, फैलेन )। गाड़ीमें भ्रमण करनेके समय देह हिलनेकी वजहसे सर दर्द और उदरामय। लगातार सर-दर्द,—खाँसनेपर बढ़ जाता है ( ब्राइ, कैप्स, नेट-म्यूर, स्क्विला ), आँखमें रोशनी लगनेपर सरमें दर्द मालूम होता है। इतनी अधिक अकड़न माथेमें मालूम होती है, कि रोगिनीको मालूम होता है, कि मानो वह पागल हो जायगी। ( ऐकोन, वेल, कैल्के, ऐगार, टैरेण्ट ) वह न तो पढ़ सकती है, न कुछ सोच सकती है। मस्तिष्ककी जड़में लगातार दर्द होनेकी वजहसे गर्दनकी शिरायें सब फूल उठती हैं और डोरीकी तरह हो जाती हैं। माथेके केश सूखे और उनमें चमक नहीं रहती तथा सिकुड़े और उनमें कंघी डालनेपर पट पट आवाज हुआ करती है। माथेकी त्वचा बहुत खुजलानेवाली और माथेसे चकत्ते चकत्ते रूसी निकलती है।

आँख।—सभी चीजोंके ऊपर ही एक छाया दिखाई देती है। पढ़नेके समय रोगीको ऐसा मालूम होता है मानो उसको किताबपर अनगिनती काले बिन्दु सब उड़ रहे हैं, हरेक चीज दो मालूम होती है। सभी चीजें बहुत छोटी मालूम होती हैं। आँखका गोला हिलानेके समय उसमें दर्द मालूम होता है। आँखकी ऊपरी पलक मानो लकड़ीकी बनी है, इस तरह कड़ी मालूम होती है। पलकोंका प्रदाह,—पलकके किनारे सब सूखे कीचसे भरे और छाल पड़ना, कितनी ही बार वे आगकी तरह लाल दिखाई देती हैं और बरुनियाँ सब झड़ जाया करती हैं। यह लाली और चर्मका विकार मुखमण्डल और माथेकी त्वचासे पीठ और वहाँसे जननेन्द्रिय प्रदेश तक चला जाता है।

कोई है ( ब्रोम ), उसे ऐसा सुन पड़ता है, मानो कोई फुस फुसाकर बातें कर रहा है। मानो कोई शय्या या आल्मारीके पीछेसे उसका मुंह चिढा रहा है। शब्दोंका विवर्ण भूल जाता है, कोई खूब जाना-बूझा नाम लिखनेके समय भी यह सोच सोचकर व्याकुल होता है, कि कैसे लिखा जाये। रोगिनीको अपने रोगका लक्षण कहते समय महान सङ्कट उपस्थित हो जाता है और वह रो देती है, ( कैली-कार्ब, पल्स )। बार बार भूल जाता है, कि क्या कहना चाहता था। बार बार बात पूछनी पडती है। कोई बात कहनेके समय रो देता है ( रोगीके साथ कोई बोलता है, तो वह रो देता है=नेट-म्यूर, प्लेट, स्टेफ )। रोगी पहले ही स्थिर कर रखता है कि उसकी मृत्यु कब हो जायगी ( ऐकोन, एपिस, ग्रैफ, लैके, नाई, ऐ-नाई, फास, प्लेट ), सभी विषयोंमें पहलेसे भविष्यत गणना करनेके कारण रोगीका विश्वास प्रायः ठीक हुआ करता है, सामान्य विषयमें भी बहुत क्रोधित हो जाता है ( ऐकोन, ब्राई, कैमो, नक्स, नेट-म्यूर ); दिनमें अत्यन्त चिड़चिड़ा भाव और रातमें महान आनन्द प्रकट किया करता है। सभी विषयोंमें जल्दबाज और घबड़ाया हुआ ( कैमो, इग्ने, नक्स, सलफर )। उद्विग्न और बहुत थोडेमें ही कातर हो जाता है, सामान्य शब्दसे ही चौंक उठता है ( वेराई, कैली-कार्ब, लैके, मार्क, नेट-म्यूर, नेट-सल्फ, नक्स, ओपि )। रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो समय बहुत धीरे धीरे बीत रहा है, उसका समय कटता ही नहीं ( ऐल्यू, आर्जेण्ट-नाई, कैनाब-इन, ग्लोन, मार्क, नक्स-मस, नक्स-वोम ), सभी कामोंको इतनी जल्दबाजीमें करता है, कि रोगी बहुत जल्द थक जाता है ( लीलि-टाई, सल्फ, ब्राई, हिपर, नेट-म्यूर )। किसी लक्षणके विषयमें सोचनेपर वह बढ जाता है ( ऐ आक्जाल, वेराई, कैल्के, फास, कास्टि, हेलोन, लाइकोपस, पेट्रोल, पाइपर-मिथिष्ट—किसी लक्षणके विषयमें सोचनेपर वह फिरसे पैदा हो जाता है, ऐसिड-आक्जाइड्रोप )। जीवन स्वप्नमय मालूम होता है, मानो सपनेके राज्यमें घूम रहा है ( ऐनाक, कैनाब, स्ट्रेमोन, वैलि, वेरेट )।

**मस्तक।**—सरमें चक्कर आना,—झुकनेपर ( बेल, नक्स, पल्स, सल्फ ), सोनेपर कुछ आराम मालूम होता है ( आर्निका, चायना ), शरीर हिलानेपर बढ़ता है ( ब्राई, ग्लोन, हिपर, फास )। ललाट देशका सर दर्द,—मिचली मिला, ललाटके किनारे ऐसा मालूम होता है, मानो एक कसा बन्धन बँधा है विशेषकर झुकनेपर। पानीकी तरह नाककी सर्दी रोगमें ललाटकी त्वचामें

अत्यन्त खींचन मालूम होती है और आँखके पीछे ऐसा दबाव मालूम होता है, मानो धक्का देकर कोई उन्हें बाहर निकाल रहा है। इसी तरहका दबाव मालूम होता है। यह कसावटका भाव मस्तिष्कसे नीचेकी ओर समूचे मेरु-दण्डमें अनुभव होता है। मस्तिष्कमें तेज जलन ( कैल्प, ग्लोन, फास ),—विशेषकर माथेके पिछले भागमें और वहांसे यह जलन समूचे मेरुदण्डमें चली जाती है ( ग्लोन, जिङ्कम )। नींद खुलने बाद रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो आँखके ऊपरी भागमें और दोनों कनपटियोंमें दर्द होता है, धपमें बढ़ जाता है। माथा बहुत भारी मालूम होता है और पीछेकी ओर झूल पड़ता है ( कैम्फो, चायना, केली-कार्ब, फैलेन )। गाड़ीमें भ्रमण करनेके समय देह हिलनेकी वजहसे सर दर्द और उदरामय। लगातार सर-दर्द,—खाँसनेपर बढ़ जाता है ( ब्राई, कैप्स, नैट-म्यूर, स्क्विला ), आँखमें रोशनी लगनेपर सरमें दर्द मालूम होता है। इतनी अधिक अकड़न माथेमें मालूम होती है, कि रोगिनीको मालूम होता है, कि मानो वह पागल हो जायगी। ( ऐकोन, बेल, कौल्को, ऐगार, टैरेण्ट ) वह न तो पढ़ सकती है, न कुछ सोच सकती है। मस्तिष्ककी जड़में लगातार दर्द होनेकी वजहसे गर्दनकी शिरायें सब फूल उठती है और डोरीकी तरह हो जाती हैं। माथेके केश सूखे और उनमें चमक नहीं रहती तथा सिकुड़े और उनमें कंघी डालनेपर पट पट आवाज हुआ करती है। माथेकी त्वचा बहुत खुजलानेवाली और माथेसे चकत्ते चकत्ते रूसी निकलती है।

आंख।—सभी चीजोंके ऊपर ही एक छाया दिखाई देती है। पढ़नेके समय रोगीको ऐसा मालूम होता है मानो उसको किताबपर अनगिनती काले बिन्दु सब उड़ रहे हैं, हरेक चीज दो मालूम होती है। सभी चीजें बहुत छोटी मालूम होती हैं। आँखका गोला हिलानेके समय उसमें दर्द मालूम होता है। आँखकी ऊपरी पलक मानो उपास्थिसे बनी है, इस तरह कड़ी मालूम होती है। पलकोंका प्रदाह,—पलकके किनारे सब सूखे कीचसे भरे और लाल पड़ना, कितनी ही बार वे आगकी तरह लाल दिखाई देती हैं और बरुनियाँ सब झड़ जाया करती हैं। यह लाली और चर्मका विकार मुखमण्डल और माथेकी त्वचासे पीठ और वहांसे जननेन्द्रिय प्रदेश तक चला जाता है।

**कान** ।—दोनों कान प्रायः बहरे। कानमें टपककी तरह दर्द। कानमें दर्द।

**नाक** ।—नाकमें खुजली, जलन, नाकसे रक्तस्राव।

**मुखमण्डल** ।—मुखका रङ्ग हरी आभा लिये। मुंहके कोनेमें पानी भरे छाले। जबड़े अटकना।

**दांत** ।—दाँतपर पीले रङ्गका मैल। दाँतमें दर्द।

**कण्ठ और गलेके भीतर** ।—मानो न जाने कितनी सर्दी लग गयी है, कण्ठमें इसी तरहकी अनुभूति होती है, और सारे शरीरकी हड्डीमें दर्द मालूम होता है ( मार्क, इयुपेट, जेल्स )। कण्ठके भीतर जखम और सूजन—इसीलिये पतली या कड़ी चीजें निगलना मुश्किल हो जाता है ( बेराई, हिपर लेके, लेक-कैन, मार्क )। नाकके पिछले छेदसे निकला हुआ गाढ़ा भूरे रंगका या खून मिले श्लेष्मासे कण्ठ हमेशा भरा रहा करता है ( कालि, हाइड्रेस्ट, लेके मार्क, साइलि )।

**पाकस्थली** ।—राक्षसी भूख,—अभी खाकर उठा है, पर तुरन्त ही दुर्दमनीय क्षुधा ( साइना, आयोड, लाई, फास, सोरिन, सेरासिन )। लगातार प्यास,—यहाँतक कि सपनेमें भी यही देखता है, कि पानी पी रहा है ( ड्रोसेरा दुर्दमनीय आकांक्षा,—शराब पीनेके लिये,—पर इसी शराबसे रोगिनी पहले घृणा करती थी ( ऐ-सल्फ, ऐसेरम, सिफिलिन ), नमक या नमकीन पदार्थ के लिये=लैक-कैन, मेन्सि, नैट-म्यूर, फास ), मिठाईके लिये ( लाई, मैग-म्यूर, सल्फ ) और अम्ल ( केल्के, नैट-म्यूर, पल्स, सिपि ) कमला नेबू ( नारङ्गी—कूरवेब, थिरिड ) और कच्चे फल खानेके लिये। दो दिन और दो रात लगातार बहुत ओकाई आया करती है और वमन होता है, पहले बिबूयोलके गोंदकी तरह श्लेष्मा इसके बाद फेनभरा और पानीकी तरह और अन्तमें काफीकी तरह पदार्थ वमन होता है। इसके साथ ही प्रचण्ड सर-दर्द, तेज निराशा और मानो मृत्यु होनी चाहती है, इस तरहकी अनुभूति मौजूद रहती है। वमनके प्रकोपके समय केवल भगवानका नाम लेता है। उदरोर्द्ध-प्रदेशमें ऐसा मालूम होता है, मानो आल्पीन गड़ रही है या मानो पेटमें ऐंठन हो रही है, भोजनके बाद भी तकलीफ दूर नहीं होती। भोजनके बाद ऐसा मालूम होता है, मानो पाकाशयमें कुछ उलट-पुलट हो रहा है ( नक्स-मस )।

**अन्त्राशय और मलान्त्र।**—यकृतमें प्राणांतक यंत्रणा,—रोगीको ऐसा मालूम होता है, कि वह अब न जियेगा। पाकस्थलीके पीछेकी ओर स्नायुग्रन्थिमें भयानक यन्त्रणा—रोगीका शरीर बरफकी तरह ठण्डा हो जाता है। धुंद डकार आया करती है और भोजन करने बाद अजीर्ण डकार आया करती है। तलपेटकी दाहिनेपार्श्वमें छेदनेकी तरह दर्द पैदा होकर दाहिनी रेतोरज्जुमें चला जाता है और दाहिने अण्डकोषमें हाथ लगानेपर दर्द मालूम होता है। मलान्त्रसे बहुत ज्यादा खून मिला और कभी कभी थक्का थक्का पदार्थ निकलता है और रोगीके गात्रमें सोल्लार पैदा हो जाती है। मल,—गाठ गाठ, कीचकी तरह और बहुत धीरे धीरे निकलता है। कहीं मलान्त्र न निकल पड़े इस भयसे रोगी जोर नहीं लगा सकता (ऐल्यू) पीछेकी ओर खूब झुके बिना पाखाना नहीं जा सकता (लैक-कैन), पाखाना फिरनेके समय बहुत तकलीफ होती हैं, और ऐसा मालूम होता है, मानो मलद्वार-वेष्टनीके पीछेकी ओर एक गाँठ-सी अड़ी हुई है, तकलीफसे रोगीकी आँखमें पानी भर आता है। मल गाठ गाठ और निम्नाङ्ग सङ्कत और सङ्कोचन-शक्तिसे रहित। मलान्त्रमें मानो सुई गड़ रही है—इस तरहकी यन्त्रणा (ऐ-नाई)। मलद्वारसे मांसकी गन्ध लिये रस निकलता है (कार्ष्टि, हिपर)। कई दिन मात्र उमरवाले इस तरहके बच्चेके मलद्वारके चारों ओर आगके रङ्गके दाने या एक तरहकी खुजली निकलती है। बच्चेकी कब्जियत रोगमें मल कड़ा और सूखा। मल काले रङ्गका (लेप्टेन)।

**पेशाब।**—बच्चेका पेशाब इतना गर्म रहता है, कि मां कहती है, कि यह पेशाब बच्चेके शरीरमें जहां लगता है, वहीं झुलस जाता है (टामस चाइल्डस)। रातमें शय्यामें पेशाब—रोज रातमें बहुत ज्यादा परिमाणमें गदला और घोर लाल रङ्गका पेशाब होता है, वृद्धि=जिस दिन रोगी अधिक परिश्रम या ज्यादा खेलता है या जलवायु बहुत ज्यादा गर्म या बहुत अधिक ठण्डा रहता है (जब किसी दूसरी दवासे लाभ नहीं होता और रोगीके शरीरमें प्रमेह विष छिपा है ऐसा मालूम होता है—एइच, सि, ऐलेन)। पेशाब करनेके समय बच्चेका मूत्राशय और तलपेट भयानक जकड़ जाती है (एपिस, प्लेट)। मसानेमें या कमरमें बहुत दर्द हुआ करता है, बहुत कुछ पेशाब होनेपर आराम मालूम होता है (लाई)। मसानेका शूल,—मूत्रनलीमें भयानक यन्त्रणा हुआ करती है और रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो पथरी

निकल रही है ( बार्बा, लाई, ओसिनम ), प्रकोपके समय रोगी बरफ खानेके लिये लालायित होता है। मूत्र—घोर लाल रंगका, तेज गन्ध भरा और पेशाब के ऊपर तेलमय पदार्थ तैरा करता है ( हिपर, लाई, सल्फ, डालका )।

**पुं-जननेन्द्रिय ।**—निद्रित अवस्थामें वीर्यस्खलन,—पानीकी तरह, वस्त्रमें लगनेपर कपड़ा कड़मड़ाया नहीं करता है ( नैट-सल्फ, सेलिन ), या बहुत गाढ़ा और उसके साथ सूतकी तरह सफेद सादा पदार्थ निकलता है। दिन रात, जभी तभी प्रबल लिङ्गोच्छ्वास, पेशाबके समय मूत्रमार्गमें खींचनकी तरह दर्द और जलन अनुभव हुआ करती है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय ।**—आर्त्तव,—स्राव बहुत ज्यादा, काले रंगका और थक्का थक्का ( ऐक्टिया, कैमो, चायना, काकुस, कक्कस, क्रोकस, कैली बाई, प्लैट, पल्स, सेबाई, सिकेलि, आस्टिलेगो ), कपड़ेमें लगनेपर उसका दाग धो देना बहुत कठिन हो जाता है ( काले झोलकी तरह और धोनेपर छूटता नहीं है=मैग-कार्व )। बायें अण्डाधारमें भयानक दर्द,—ऐसा मालूम होता है, मानो एक थैली फट रही है और उसे दबानेपर वह फट जायगी। ऐसा मालूम होता है, मानो अण्डाधारको किसी चीजसे नीचेकी ओर खींचकर उसमें दर्द हो रहा है, चलनेके समय बायी कोखमें दर्द फैल जाता है। जरायु स्राव—जिनका रजःस्राव होना बन्द हो गया हो, उन्हें ( लैके, पल्स, सिपिया, थ्लैस्पाई आस्टिलेगो ), स्राव बहुत ज्यादा,—कई सप्ताह तक लगातार स्राव हुआ करता है, खून थक्का थक्का और घोर लाल या काले रंगका और बदबूदार ( क्रोकस, क्रियो ), जरा हिलते ही झोंकसे खून निकलने लगता है ( सेबाइना, ट्रिलियम ), जरायुके लक्षणाक्रान्त रोगमें अकसर इसी तरहका स्राव हुआ करता है। प्रचण्ड आर्त्तव-शूल या बाधक—तकलीफसे रोगिनी पैर सिकोड़े रहती है, मानो जरायु आदि प्रबल वेगसे नीचेकी ओर खिंच रहे हैं—इसी तरहकी तकलीफ और प्रसवके दर्दकी तरह दर्द अनुभव हुआ करता है। रोगी पेशाबके समय जैसा करता है, उसी तरहके भावसे सोकर खाटकी रेलिंगमें पैर अड़ाकर बाध्य होकर ठेला करता है। योनि और योनिद्वारमें भयानक खुजली पैदा हो जाती है ( कैलेड, हेलोन, क्रियो ), खुजली बढ़ जाती है। योनिके दाहिने द्वारके गात्रमें छोटे छोटे उपदंशके जखम पैदा होते हैं ( अथच इसके बहुत पहलेसे स्वामीसे सहवास नहीं होता, या रोगिनीको कभी

कोई उपदंश आदिका रोग नहीं हुआ)। आर्त्तवस्रावके समय रोगिनीके दोनों स्तन, विशेषकर स्तनवृन्त, छूनेपर बरफकी तरह ठण्डे मालूम होते हैं। दोनों स्तन और स्तनवृन्त प्रदाहान्वित और उसमें स्पर्श बिलकुल ही सहन नहीं होता और जखम हो जानेकी तरह मालूम होता है (आर्नि, कास्टि, ऐ-फ्लू, हेलोन, ऐ-नाई, ग्रेफ, फिलेन)।

**श्वासयंत्र**।—पढ़ते पढ़ते आवाज उखड़ जाती है, स्वरभंग पैदा हो जाता है, बीच बीचमें एक एक बार स्वर लोप भी हो जाता है। श्वास-रोग,—प्रकोपके समय उपजिह्वाकी सुस्ती या आक्षेपकी वजहसे गला रुक जाना चाहता है, स्वरनली रोध हो जानेके कारण वायुनलीमें प्रवेश कर जाती है, केवल पट होकर सोनेपर और जीभ बाहर निकालनेपर आराम मालूम होता है। स्वरनलीमें इस तरहका तेज दर्द होता है, मानो जखम हो गया है (ऐनान्थि-रम)। श्वासकृच्छ्र और स्वरनली रुकनेकी तरह अनुभव होना, अनायास ही श्वास ग्रहण कर सकता है, पर साँस छोड़नेमें भयानक तकलीफ होती है (एरम ड्रेकण्टियम, सेम्बियु)। गलनली बहुत सूखी, निगलनेके समय बहुत दर्द मालूम होता है (ऐसिड लेक्ट), रोज तीसरे पहर ५ बजनेके समय खाँसमें कष्ट मालूम होता है (ऐसिड फ्लू, लेके)। खाँसी,—वक्षोस्थि-शिखरके पीछे पिट-पिटकर खाँसी आती है। लगातार प्रचण्ड खाँसी,—भयानक कष्ट देनेवाली,—मानो स्वरनलीकी श्लैष्मिक झिल्ली फट जाना चाहती है। बहुत ज्यादा खून मिला श्लेष्मा निकलता है, इस तरहकी खोखली घर-घर खाँसी आती है, मानो हाँड़ीके भीतर खाँस रहा है। ज्योंही नींद आती है, त्योंही खाँसी आने लगती है और नींद खुल जाती है (कालिया, लेकेसिस, सल्फर)। खाँसीका बढ़ना=रातमें (ऐमोन-कार्ब, कोक्क, कैमो, ग्रेफ, केली-कार्ब, हायो, नक्स, पल्स, सिपिया), मिठाई खानेपर (स्पंजि, सल्फ, जिङ्कम,—अम्ल खट्टी चीजें खानेपर=नेट म्यूर,—मिर्चा या नमक खानेपर=ऐल्यू) और सोनेपर (ऐ नाई, बैप्स, कास्टि, कोना, क्रोटन, ड्रोसेरा, डल्का, हायो, पल्स, सेवाड)। घटना=पट होकर सोनेपर (बेराइटा कार्ब)। बलगम अण्डलालकी तरह और फेन-भरा (फिरम फास), कभी-कभी हरे रङ्गका कड़वे स्वादवाला जमे हुए श्लेष्माका ढेला निकलता है (कोका, कक्कस, स्किना, स्टेनम), और किसी-किसीको जमा हुआ गाँठ-गाँठ श्लेष्मा बड़े कष्टसे निकलता है (ऐलियम, नेट, सल्फर), क्षयकासकी सूचना,—दोनों फेफड़ोंके मध्य खण्डमें तेज दर्द मालूम

होता है। बायें फेफड़ेके तल-देशमें तेज दर्द। खाँसनेपर वक्षमें भयानक दर्द मालूम होता है। मानो खाँसीके समय कलेजा जकड़ जाता है।

**हृत्पिण्ड ।**—ऐसा अनुभव होता है, कि हृत्पिण्डके बदले उस स्थान पर एक गह्वर है। हृत्पिण्डमें भयानक दर्द,—दर्द हृत्पिण्डसे बायें वक्षके चारों ओर फैल जाता है, जरा हिलनेसे ही दर्द अधिक मालूम होता है।

**प्रत्यङ्ग आदि ।**—दोनों अंसफलकोंके बीचके स्थानमें दर्द (फास); समूचे मेरुदण्डमें स्पर्श सहन नहीं होता (चिनिन-सल्फ, टेरेण्ट, थिरिड, जिङ्कम)। ग्रीवाकी शिराओंमें इस तरहकी खोंचन होती है, कि रोगी पीछेकी ओर माथा झुकाये बिना रह नहीं सकता। ग्रीवा पृष्ठसे तेज जलन आरम्भ होकर, ऊपरसे नीचेतक समूचे मेरुदण्डमें चली जाती है (ग्लोने) और इस अंशमें अकड़न मालूम होना पैदा कर देती है। शरीर फैलानेपर अकड़न बढ़ जाती है। कमरकी कशेरुकाएँ सब बहुत दर्द करती है और उनमें स्पर्श सहन नहीं होता। नितम्ब, मेरुचंचु और श्रोणि-फलकके पिछले भागमें दर्द और यह दर्द कमरके चारों ओर और निम्नाङ्गमें चला जाता है। श्रोणि फलकसे जानु तक दर्द हुआ करता है, केवल चलनेके समय। दोनों पैर इतने भारी मालूम होते हैं, मानो उनमें सीसा भरा है, इसीलिये चलनेमें बहुत तकलीफ होती है, चलते चलते पैर अकड़ जाते हैं। निम्नाङ्ग सब रातभर दर्द किया करते है और इसी वजहसे चलनेमें व्याघात होता है। पैर और चरण बहुत चंचल, स्थिर नहीं रहते (जिङ्कम-वैलि)। बिजली और अंधड़ पानीके समय बाहु और दोनों पैरोंमें भयानक दर्द हुआ करता है, उन्हें रोगी किसी तरह भी स्थिर नहीं रख सकता—विशेषकर सोनेकी अवस्थामें जब शरीरपर अपना कोई अधिकार नहीं रहता और देह शान्त हो पड़ती है। सीढ़ी चढ़ने या उतरनेमें बहुत तकलीफ होती है। बाहु और दोनों पैरोंका अगला आधा भाग बरफकी तरह ठण्ढा। कण्डार या पेशीके अगले भाग सब और एँडी मानो जकड़ या अकड़ गयी है ऐसा मालूम होना, पैरकी पोटली और तलवेमें ऐंठन होती है (हिपर, सल्फ)। चलनेके समय जभी तभी पैर मुड़क जाते हैं (कार्बो-ऐनिम, नेट-म्यूर, सिपिया)। रोगी सीधा होकर चल नहीं सकता (पि-पाईं)। हाथ या पैरमें भयानक जलन होती है,—किसी तरह भी उन्हें ढककर नहीं रख सकता और हवा करनेके लिये कहता है (कैल्क, लैके,

नेट-मूर, सल्फ )। सभी अङ्ग-प्रत्यङ्गकी सन्धियोंमें दर्द होता है ( काष्टि, फार्मिका, लाईं, नेट-मूर )। अँगुलीकी सन्धियोंका आकार बिगड़ जाता है, मोटा और फूला फूला दिखाई देता है ( केल्के-सल्फ )। एँड़ीमें दर्द और सूजन ( कौलोसिन्थ ), एँड़ीके नीचेके ऊँचे अंशमें और पैरकी अँगुलियोंके नीचे बहुत दर्द रहता है। सभी सन्धियाँ शोथसे भरी और रसाश्रितकी तरह मालूम होती हैं ( फेरम, फास, मार्क )। स्कन्ध शिखर और बाहुका वात—दर्द अँगुलीतक चला जाता है, रोगवाला अंग हिलानेपर बढ़ता है ( दाहिने कन्धेका वात—सैंगिविन, वायोला, बायाँ=फेरम )। डाक्टर टामस वाल्डस कहते हैं, कि जहाँ वात रोग दिखाई दे, वहाँ यह समझना चाहिये कि उसे स्वयं या उसके पूर्व पुरुषोंमें किसीको प्रमेह रुक जानेकी वजहसे ऐसा हुआ है। शरीरकी त्वचा बहुत ठण्डी, पर शरीरपर वस्त्र नहीं रखना चाहता या नहीं रख सकता।

**ज्वर** ।— कम्प, तीसरे पहर जाड़ा लगकर बोखार आना, उत्ताप मालूम होना, तापके समय पंखेकी हवा खाना चाहता है। ज्वरके साथ प्यास, हाथमें पसीना, रातमें पसीना इत्यादि।

**त्वचा** ।—पीली, खुजलानेवाली, केश उड़कर खल्वाट हो जाना, ताँबेके रङ्गके उद्भेद, शरीरमें बदबू।

**निद्रा** ।—निद्रालुता, जम्हाई, सोनेपर सब बातचीत सुन सकता है, प्रबल सपने भरी नींद, बेचैन नींद।

**"मिडोरिनम" के सम्बन्धमें डा० टामस वाल्डसका मत ।-** बच्चोंके माथेके दुर्लक्षण भरे चिपटे फोड़े या चर्मदल रोग, माथेकी दाद, रूसी, पुराना वात, बार-बार पैदा होनेवाला फेफड़ेका प्रदाह, फुसफुसावरण प्रदाह, अन्त्रावरण-प्रदाह, बच्चोंका कार्श्य-रोग, मस्तिष्क-मेरुस्तम्भावरण-प्रदाह, जरायुका वहिः ( बाहरी ) और अन्तरावरण ( भीतरी आवरण ) का प्रदाह, डिम्ब-नालीका प्रदाह और जरायु प्रदाह इत्यादि रोगोंमें सैकड़े पीछे ८८ अंश रुके हुए प्रमेह-विषके कारण पैदा होते हैं। इसलिये, जब इन सब बीमारियोंमें नाना प्रकारकी दवाएँ सेवन करनेपर भी कोई फायदा न दिखाई दे तो उस समय उच्चतर और उच्चतम क्रममें "मिडोरिनम" एक मात्रा प्रयोग करना

चाहिये। और यदि आवश्यक मालूम हो तो एक या दो सप्ताहका अन्तर देकर फिर दूसरी मात्राका एक बार प्रयोग करना चाहिये।'

फेफड़ेका प्रदाह, फुसफुसावरण प्रदाह और अन्त्रावरण-प्रदाह रोगमें जब यह दिखाई दे, कि रोग बार-बार अच्छा होकर फिर दोहरा जाता है, तब भी ऊपर बताये ढङ्गसे सिडोरिनमका प्रयोग करना चाहिये। नयी अवस्थामें जब तकलीफ असह्य हो जाये, खासकर यदि रोगीको रातमें नींद न आये तो हरेक रातमें हजार क्रमके "सोरिनम" की एक मात्रा आश्चर्यजनक फायदा दिख लाती है।

बच्चोंके मुखपक्की रोगमें, यहाँतक कि जब "सिफिलिनम" के प्रयोगसे भी लाभ न हो तो ऊपर बतायी प्रणालीसे प्रयोग करनेपर रोग निर्मूल हो जायगा।

मस्तिष्क-मेरुदण्डावरण-प्रदाहमें—"ऐक्टिया-रेसिमोसा" का प्रयोग करनेपर रोगकी पहली तेजी और यन्त्रणा घट जानेपर "मिडोरिनम" की एक मात्रासे आश्चर्यजनक लाभ दिखाई देता है। जब रोग आरोग्य होना आरम्भ होता है, डाक्टर टामस वाल्डसनने उस समय ऐक्टियाके बदले "लाइकोपोडियम" का प्रयोगकर बहुत फायदा होते देखा है।

किसी रोगकी नयी अवस्थामें बहुत आवश्यक हुए बिना "मिडोरिनम" का कभी प्रयोग न करना चाहिये। यदि किया भी जाये तो महीनेमें दो मात्रासे अधिक नहीं।

**वृद्धि**।—रोग या लक्षणकी बात याद आनेपर, उत्ताप लगनेपर, शरीर ढकनेपर, प्रत्यङ्ग आदि या देह फैलानेपर। बिजली-मिले अन्धड़-पानीमें, थोड़ा भी शरीर हिलानेपर, सूर्योदयसे सूर्यास्ततक ( सूर्यास्तसे सूर्योदयतक=सिफि लिन ), खासकर सवेरे।

**घटना**।—समुद्र किनारेपर रहनेपर, पट होकर सोनेपर, जलीय वायु लगनेपर, स्थिर रहनेपर, पाखाना फिरते समय पीछेकी ओर झुके रहने-पर, इत्यादि।

**सम्बन्ध**।—प्रतिविष—इपिकाकुआन्हा ( इसकी वजहसे सूखी खाँसीमें )।

**अनुकूल ।—सम्बन्ध**—सल्फर, सिफिलिनम।

**सदृश ।**—ऐ-पाइकिक और जेलूसि ( चलनेकी शक्तिका न रहना ), कैम्फो, सिकेलि, टैबाक, वेरेट इत्यादि ( हिमाग ), सिफिलिम, सिलिन, सल्फ, जिङ्कम इत्यादि।

**शक्ति ।**—२०० से उच्चतम क्रम और कम-से-कम एक सप्ताहका अन्तर देकर प्रयोग करना चाहिये।

---

## सोरिनम।

## ( PSORINUM )

**दूसरा नाम ।**—सोरिकम, दि नोसोड आफ सोरा।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—कच्छु, जिससे इसका विचूर्ण तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है :— मुहासे, ग्रन्थियोंका बढ़ना, मलद्वारकी खुजली, दमा, पीठमें दर्द, फोड़े कार्बंकलका जखम, शिशु-विसूचिका, खाँसी, कब्जियत, कार्नियाका जखम, दूधिया पपड़ी, अतिसार, उपभिल्लीके रोगके बादका परिणाम, अजीर्ण, अकौता, शय्यामें पेशाब कर देना, नाना प्रकारके अर्बुद, प्रमेह, सन्निपात, रक्तस्राव, अर्श, सूखा रुखड़ा केश सर दर्द, मस्तिष्कमें रक्त सञ्चय, हार्निया या आँत उतरना, कोरण्ड, ध्वजभङ्ग, बहुव्यापक सर्दी रोग ( इन्फ्लुएञ्जा ), चोट आदि, खुजली-खसड़ा, अकौता, रक्त-प्रदर, प्लीहा, यकृतकी बहुत सी बीमारियाँ, पुराना यकृत-प्रदाह रोग, विषाद वायु, धर्मोन्माद, नाकका लाल होना, समूचे शरीरमें बदबू, आँखोंका प्रदाह, कर्ण-प्रदाह, नाक तथा कानसे पीबका स्राव, नकसीर, अन्त्रावरण-प्रदाह, पालिपस या बहुपाद, कर्णमूल, रटभसी, शीतादि, चर्म रोग, प्लीहाका कड़ापन या बढ़ना, उपदंश, कण्ठमें श्लेष्मा जमा होना, खल्वाट पड़ जाना, नाना प्रकारके जखम इत्यादि।

### लक्षणावली।

**मन ।**—रोगी बच्चा दिन-रात नहीं सोता, लगातार रें रें किया करता है और रोया करता है ( जेलापा ), या दिनभर शान्त शिष्टकी तरह रहता है,

पर रातमें बहुत छटपटाता है, माताको तंग करता है और चिल्लाया करता है ( दिन भर रोता है और रातभर सोता है = लाइ )। रोगी हमेशा उद्विग्न चित्त, सशंकित भाव, हमेशा अपनी भविष्यकी अमंगल चिन्ता किया करता है ( पल्स, सिपि )। अपने पारलौकिक मंगलके सम्बन्धमें विषाद ( आर्स, केली-फास, लेके, लिलि टाइ, लाई, स्ट्रेमोन, सल्फ, थूजा, वेरेट ), बहुत उदास और हमेशा आत्महत्या करनेकी बात सोचा करता है ( अरम, आर्स, ऐक्टिया, केली ब्रोम, लेके, पल्स, जिङ्कम ), अपने आत्माकी मुक्तिके सम्बन्धमें निराशा ( आर्स, लेके, लिलि-टाई, मिलिलोट, वेरेट ) अपने आरोग्यके सम्बन्धमें निराशा ( आर्स, लोरो, कैल्के, ओपि, हेलिबो, वेलि, सिपि )। बहुत दुःखित, रोगी सोचता है, कि वह अब न जियेगा ( ऐकोन, आर्स, ऐक्टिया, कैल्के, जेल्स, फास, प्लेट ) विषय-सम्पत्ति या काम काजमें नुकसान या विफल मनोरथ हो जानेका भय, रोगी हमेशा निराशा प्रकट करता और भीखा करता हुआ स्वयं अपनेको तथा अपने परिवारको घबड़ा और दुःखित कर डाला करता है। शरीरमें भयानक खुजलीकी वजहसे रोगी उन्मत्त और किंकर्त्तव्य विमूढ़ हो जाता है।

मस्तक ।—बीच बीचमें पैदा होनेवाला पुराना सर-दर्द,—सोनेवाली नींदकी अवस्थामें शय्यामें करवट बदलते ही तकलीफ बढ़ जाती है, तकलीफसे रोगीकी नींद खुल जाती है। सरमें चक्कर आनेके साथ सर-दर्द। मानो किसीने रोगीके ललाटपर एक मुक्का मार दिया, इस तरहका सर-दर्द, दर्दसे रोगीकी नींद खुल जाती है ( कैनाब-इन, नैट-म्यूर ), सरमें दर्द आरम्भ होनेके पहले दृष्टि कांपा करती है, या दृष्टि धुंधली हो जाती है अथवा दिखाई ही नहीं देने लगता। ( आइरिस, लैक-डिफ्लो, केली-बाई ), या आँखके सामने काले बिन्दु या चक्कर सब उड़ते दिखाई देते हैं। सर-दर्द पैदा होते ही भूख लग आती है ( फास,—भूखके कारण सर-दर्द = कार्ब्वि, लाई, साइलि,—भूख लगते ही न खानेपर सर-दर्द = इग्नेश ), कुछ खाते ही दर्द घट जाता है ( ऐनाक, एरम-ड्राई, केलि बाई, चेलिडो,—वृद्धि = केली-फास, कैल्के-फास, कार्बो-वेज ढायो )। आर्त्तव स्राव या सोरा टीप भीतर दब जानेकी वजहसे उन्माद, उपशम,—नाकसे रक्तस्राव होनेपर ( ब्यूफो, फेरम-फास, मैग-सल्फ, मिलिलोट, रेफिनस )। माथेके केश सूखे, चमकसे रहित, सहजमें ही जटा बँधकर जुड़ जाते हैं ( लाइ, नेट म्यूर, पेट्रोल, ऐ पलू ), लट बँधे ( बैसिट-टार्ट, बेराई, बार्बा,

युववर्युं लिनम, विङ्गा, वायोला ट्राई)। माथेकी त्वचा सूखी, रूखी या पपड़ी खड़नेवाली और बदबूदार रससे तर, दूषित गन्दी पपड़ियोंसे भरी और उससे दकी तरह बदबूदार रस निकल कर केश सब जटामें परिणत हो जाते हैं ग्रेफ, मेजेर, विङ्गा, वायोला ट्राई)।

**आंख।**—रोशनीका भीषण रूपसे सहन न होना, पलकें प्रदाहित, आंख नहीं खोल सकता (ग्रेफ, हिपर, केल्क-सल्फ), तकियेमें मुंह गड़ाकर पड़ा रहता है, रोशनी बिलकुल ही सहन नहीं होती (सिडोरिनम)। आंखों प्रदाहमें,—आंखमें मानो धूलके कण गिर गये हैं, इसी तरहकी करकराहट होती है और आंखसे पानी गिरा करता है (इयुफ्रे)।

**कान।**—कानके ऊपर और पीछेका अंश चय हुई त्वचाकी तरह और उसपर तर दाने सब निकला करते हैं और उनसे लगातार गोंदकी तरह रस गिरा करता है (ग्रेफ, मेजेर)। कानसे पीवका स्राव,—पीव पतला, कषाय, गोंदकी तरह और भयानक बदबू, मानो सड़े मांसकी तरह (ऐ-कार्बोल, ऐ-नाई, लाई, सिलि, टेल्यु), कभी खसड़ा हुआ था, तबसे कानका बहना अच्छा नहीं हुआ।

**मुखमण्डल आदि।**—नाककी सर्दी,—नाक और वायु-मार्गसे पीला हरा श्लेष्मा निकलता है, क्षण भर भी हाथमें रूमाल रहे बिना काम नहीं चलता, नासारन्ध्रके खूब भीतर ऐसा मालूम होता है, मानो कुछ सड़ा हुआ है और इसी वजहसे रोगीको ओकाई आती है। व्रण,—साधारण और ब्रुमना, ऋतुके समय घोर काफी, मेदमय पदार्थ चीनी और मांस खानेपर बढ़ जाता है (इयुजिनिया जैम्बसके बाद केली ब्रोम व्रणके लिये विशेष लाभदायक हुआ करता है और उससे तथा किसी दूसरी दवासे फायदा न होनेपर "सोरिनम" का प्रयोग करना चाहिये)। मुंहका कोना फटा या जखमसे भरा (कण्डियु-रैंगो)।

**कण्ठ।**—गल-ग्रन्थि प्रदाह,—दोनों ग्रन्थियां बहुत फूली, कोई चीज निगलनेमें बहुत तकलीफ और दर्द होता है, कण्ठके भीतर जलन होती है और ऐसा मालूम होता है, मानो झुलस गया है (ऐपिस, लैक-कैन, कैप्स), निगलनेके समय कण्ठसे कानतक छेदनेकी तरह या फाड़नेकी तरह तेज दर्द

पर रातमें बहुत छटपटाता है, माताको तंग करता है और चिल्लाया करता है (दिन भर रोता है और रातभर सोता है = लाइ)। रोगी हमेशा उद्विग्न चित्त, सशंकित भाव, हमेशा अपने भविष्यकी अमंगल चिन्ता किया करता है (पल्स, सिपि)। अपने पारलौकिक मंगलके सम्बन्धमें विषाद (आर्स, केली फास, लेके, लिलि टाइ, लाइ, स्ट्रैमोन, सल्फ, थूजा, वेरेट), बहुत उदास और हमेशा आत्महत्या करनेकी बात सोचा करता है (अरम, आर्स, ऐक्टिया, केली ब्रोम, लैके, पल्स, जिङ्कम), अपने आत्माकी मुक्तिके सम्बन्धमें निराशा (आर्स, लैके, लिलि-टाइ, मिलिलोट, वेरेट) अपने आरोग्यके सम्बन्धमें निराशा (आर्स, लोरो, केल्के, ओपि, हेलिबो, वेलि, सिपि)। बहुत दुःखित, रोगी सोचता है, कि वह अब न जियेगा (ऐकोन, आर्स, ऐक्टिया, केल्के, जेल्स, फास, प्लैट) विषय-सम्पत्ति या काम काजमें नुकसान या विफल मनोरथ हो जानेका भय, रोगी हमेशा निराशा प्रकट करता और भीखा करता हुआ स्वय अपनेको तथा अपने परिवारको घबड़ा और दुःखित कर डाला करता है। शरीरमें भयानक खुजलीकी वजहसे रोगी उन्मत्त और किंकर्त्तव्य विमूढ़ हो जाता है।

**मस्तक।**—बीच बीचमें पैदा होनेवाला पुराना सर-दर्द,—सोनेवाली मोदकी अवस्थामें शय्यामें करवट बदलते ही तकलीफ बढ़ जाती है, तकलीफसे रोगीकी नींद खुल जाती है। सरमें चक्कर आनेके साथ सर-दर्द। मानो किसीने रोगीके ललाटपर एक मुक्का मार दिया, इस तरहका सर-दर्द, दर्दसे रोगीकी नीद खुल जाती है (कैनाब-इन, नैट-म्यूर), सरमें दर्द आरम्भ होनेके पहले दृष्टि कांपा करती है, या दृष्टि धुंधली हो जाती है अथवा दिखाई ही नहीं देने लगता। (आइरिस, लैक-डिफ्लो, केली-बाइ), या आँखके सामने काले बिन्दु या चक्कर सब उड़ते दिखाई देते है। सर-दर्द पैदा होते ही भूख लग आती है (फास,—भूखके कारण सर-दर्द = कार्बि, लाइ, साइलि,—भूख लगते ही न खानेपर सर-दर्द = इलैप्स), कुछ खाते ही दर्द घट जाता है (ऐनाक, एरम-ड्राई, केलि बाइ, चैलिडो,—वृद्धि = केली-फास, केल्के-फास, कार्बो-वेज ह्यायो)। आर्त्तव स्राव या सोरा टोप भीतर दब जानेकी वजहसे उत्पन्न, उपशम,—नाकसे रक्तस्राव होनेपर (ब्यूफो, फेरम-फास, मैग-सल्फ, मिलिलोट, रैफेनस)। माथेके केश सूखे, चमकसे रहित, सहजमें ही जटा बँधकर जुड़ जाते हैं (लाइ, नेट म्यूर, पेट्रोल, ऐ पलू), लट बँधे (ऐण्टि-टार्ट, बेराई, सार्सा,

टियुबर्क्युलिनम, विह्वा, वायोला ट्राई )। माथेकी त्वचा सूखी, रूखी या पपड़ी उखड़नेवाली और बदबूदार रससे तर, दूषित गन्दी पपड़ियोंसे भरी और उससे गोंदकी तरह बदबूदार रस निकल कर केश सब जटामें परिणत हो जाते हैं ( ग्रेफ, मेजेर, विह्वा, वायोला-ट्राई )।

**आंख**।—रोशनीका भीषण रूपसे सहन न होना, पलकें प्रदाहित, आंख नहीं खोल सकता ( ग्रेफ, हिपर, केल्क-सल्फ ), तकियेमें मुंह गड़ाकर पड़ा रहता है, रोशनी बिलकुल ही सहन नहीं होती ( मिडोरिनम )। आंखों के प्रदाहमें,—आंखमें मानो धूलके कण गिर गये हैं, इसी तरहकी करकराहट होती है और आंखसे पानी गिरा करता है ( इयुफ्रे )।

**कान**।—कानके ऊपर और पीछेका अंश चय हुई त्वचाकी तरह और उसपर तर दाने सब निकला करते हैं और उनसे लगातार गोंदकी तरह रस गिरा करता है ( ग्रेफ, मेजेर )। कानसे पीवका स्राव,—पीव पतला, कषाय, लोंदकी तरह और भयानक बदबू, मानो सड़े मांसकी तरह ( ऐ-कार्बोल, ऐ-नाई, लाई, सिलि, टेल्यु ), कभी खसड़ा हुआ था, तबसे कानका बहना अच्छा नहीं हुआ।

**मुखमण्डल आदि**।—नाककी सर्दी,—नाक और वायु-मार्गसे पीला हरा श्लेष्मा निकलता है, क्षण भर भी हाथमें रूमाल रहे बिना काम नहीं चलता, नासारन्ध्रके खूब भीतर ऐसा मालूम होता है, मानो कुछ पड़ा हुआ है और इसी वजहसे रोगीको ओकाई आती है। व्रण,—साधारण और ब्रुमेला, ऋतुके समय और काफी, मेदमय पदार्थ चीनी और मांस खानेपर बढ़ जाता है ( इयुजिनिया जेम्बसके बाद केलो ग्रोस व्रणके लिये विशेष लाभदायक हुआ करता है और उससे तथा किसी दूसरी दवासे फायदा न होनेपर "सोरिनम" का प्रयोग करना चाहिये )। मुंहका कोना फटा या जखमसे भरा ( काण्डियु-रेंगो )।

**कण्ठ**।—गल-ग्रन्थि प्रदाह,—दोनों ग्रन्थियाँ बहुत फूली, कोई चीज निगलनेमें बहुत तकलीफ और दर्द होता है, कण्ठके भीतर जलन होती है और ऐसा मालूम होता है, मानो झुलस गया है ( ऐपिस, लैक-कैन, कैप्स ), निगलनेके समय कण्ठसे कानतक छेदनेकी तरह या फाड़नेकी तरह तेज दर्द

मालूम होता है ( सिफिलिन,—किसी तरहकी तकलीफ नहीं होती=केराइटा कार्ब )। मुंहसे लगातार बदबूदार लार निकलती है ( ऐ-नाइ, मैन्सिन, मार्क मार्क-डाल, मार्क-प्रोटो )। कण्ठमें लगातार गाढ़ा श्लेष्मा सञ्चित होता है और रोगी उसे बार-बार खाँसकर बाहर निकालता है ( ब्राई, नेट-फास, पेरिस, केली-बाई, हाइड्रेस्ट, वेरियोलिन )। डाक्टर एइच, सी ऐलेन कहते हैं, कि यह गल ग्रन्थि-प्रदाहकी नयी अवस्थामें ही उपयोगी नहीं है, बल्कि इसके द्वारा गल-ग्रन्थि-प्रदाह पैदा होनेका लक्षण भी आराम हो जाया करता है। जभी खाँसकर श्लेष्मा निकालनेकी चेष्टा करता है, तभी मटरकी तरह पनीरके ढेलेकी नाई कडवे स्वादवाला और सडी गन्धभरा जमा हुआ श्लेष्मा निकलता है ( काक्स, केली-म्यूर, मिडोरिन, स्क्विला, सिलि, लाई )। कण्ठके भीतर जखमकी तरह हो जाता है और निगलनेके समय उसमें दर्द मालूम होता है। केवल ठण्डी चीज बिना तकलीफके खा सकता है।

**पाकस्थली** ।—सडे अण्डेकी तरह बदबूदार डकार ( ऐगार, ऐण्टि-टार्ट, डायस्को, ग्रेफ, मैग-म्यूर, सल्फ, सिपि )। पानी पीने बाद लार निकलना, सोनेपर पेटमें दर्द हुआ करता है,—कुछ खा लेनेपर घट जाता है, सोनेपर मुँहमें पानी भर आया करता है, उठ बैठनेपर फिर नहीं रहता। भोजनके बाद या भोजनके पहले तम्बाकू सेवन करनेपर हिचकी आती है। वमन,—खट्टा पदार्थ और श्लेष्माका वमन होता है और इसी वजहसे दाँत खट्टे हो जाते हैं या दाँत सब मानो सिहर उठते हैं, खासकर सवेरे भोजनके पहले। आधी रातके समय रोगीको भयानक भूख लग आती है ( ऐब्रोज, चिनिन-सल्फ, टियुक्रि, लाई, फास, इग्ने, सेलिन, सल्फ, टेल्यु )। कुछ खाना ही पडता है ( सिना, सल्फ )।

**अन्त्राशय और मलान्त्र** ।—यकृत प्रदेशमें दबाव या सुई गडनेकी तरह दर्द, वृद्धि=दबाने और दाहिनी करवट सोनेपर ( बेल, लाई, मार्क, टिलिया ), दर्दके कारण हँसने, जम्हाई लेने, साँसने, गहरी खाँस लेने, अथवा चलना—ये सब काम नहीं कर सकता। प्लीहा प्रदेशमें सुई गडनेकी तरह दर्द, स्थिर होकर खडे होनेपर, चलनेपर फिरसे आरम्भ हो जाता है और अन्तमें स्थिर होकर रहनेपर भी फिरसे दर्द होने लगता है। कुलफी बरफ खानेपर पेट फूलने लगता है। सवेरे उदरमें हुड़हुड़ गुड़गुड़ वगैरह आँतोंमें आवाज

सुन पड़ती है। जो हवा खुलती है, वह बहुत बदबूदार रहती है। सबेरे पेटमें इस तरहकी ऐंठन होती है, कि रोगीको दौड़कर पाखाने जाना पड़ता है। पाखाना होनेपर घटना। सन्ध्याके समय पेटमें दर्द, खा लेने बाद पतले दस्त आना, एकाएक वेग पैदा हो जाता है और पाखाना जानेमें जरा भी देर सहन नहीं होती ( ऐलो, साइक्लम, सिस्टस, क्रोटोन, कोलि-टाई, सल्फ ), मल पानीकी तरह, आम मिला और भूरे रङ्गका, बहुत बदबूदार, सड़े मासकी तरह गन्धवाला, ( कार्बो-वेज, कोलोसिन्थ, पोडो, साइलि ), अनजानमें निकलनेवाला, ( ओलियैन, ओपि, फास, रास, सिकेलि ), वृद्धि=रात ग्यारह बजेसे ४ बजेके बीचमें ( साइक्ल, पोडो )। संकटापन्न तरुण रोगके बाद, बच्चोंको दाँत निकलनेके समय या जलवायुसे परिवर्त्तनके समय पैदा होनेवाला पतला दस्त। कब्जियत,—दुरारोग्य ( कास्टि, नक्स, ओपि, प्लैट, प्लम्ब, सल्फ ), कमरमें बहुत दर्द हुआ करता है ( लैके, लाई, मार्क ), मलान्त्रमें संकोचन-शक्तिके न रहने की वजहसे उत्पन्न ( ऐल्य, ब्राई, ओपि और जब सल्फरके प्रयोगसे लाभ नहीं होता, पाखाना होने बाद जलन पैदा करनेवाला अर्श।

**पेशाब।**—पेशाब करनेके कुछ ही पहले मूलाधार सुखशायिक ग्रन्थिसे रस निकलता है। पेशाबमें लाल रंगकी तली जमती है और उसके ऊपर चर्बीकी तरह कुछ तैरता रहता है ( हिपर, लाई, मिडोरिन, सल्फ )। शय्यामें पेशाब हो जाना या अनजानमें पेशाब हो जाना,—मूत्राशयके असम्पूर्ण पक्षाघातकी वजहसे ( कास्टि, कास्टियुरैंग, डालका, जेल्स, फास ) पूर्णिमाको होनेवाला, या पहले जिसे अकौता हुआ था, या होता रहता है, ऐसे रोगीका दुरारोग्य शय्यामूत्र।

**पु-जननेन्द्रिय।**—जननेन्द्रियकी शिथिलताकी वजहसे संगमेच्छाका घट जाना। संगमसे वीतराग। संगमके समय वीर्य स्खलन नहीं होता। लिङ्गमुण्ड प्रदाहित और उसपर एक जखम उत्पन्न होनेके कारण वह फूल उठता है और बहुत भारी मालूम होता है। बहुत दिनोंका दुरारोग्य प्रमेह,—आराम भी नहीं होता और स्राव भी रोका नहीं जाता। सबेरे लिङ्गमें कड़ापन पैदा होकर वीर्य स्खलन हो जाता है ( कार्बो वेज, साइलि )।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—बहुत देरसे ऋतु होता है और स्राव भी बहुत थोड़ा हुआ करता है। सोरा विषसे दूषित रमणियोंकी आर्त्तव स्राव न होना,

नितम्ब और दाहिने श्रोणि-देशमें भयानक दर्द मालूम होता है, और रोगिनीको बहुत सुस्ती और कमजोरी मालूम होती है। गाठ गाठ मल निकलनेपर मल-द्वारसे योनि तक दुर्दमनीय खुजली पैदा हो जाती है, खासकर रातमें। योनिद्वारके ऊपर जखम निकलना। कभी चोट लगी थी, उसी वजहसे बायाँ डिम्बाधार बहुत फूला और कड़ा। गर्भावस्थामें,—दुर्दमनीय वमन हो जाता है ( ऐ-कार्बोल, सिम्फोरिकार्पस ), गर्भका भ्रूण भयानक रूपसे हिला करता है। ( आर्निका, लाई, ओपि, साइलि, थूजा—मानो भ्रूण कलइया खा रहा है=लाई, आठवें महीने बच्चा इतना हिलता है कि गर्भिणीकी नींद खुल जाती है।

**श्वासयन्त्र**।—खाँसी प्रतिवर्ष शीतऋतुमें पैदा हो जाती है ( रियुमेक्स, सिपिया )। सूखी खाँसी, खाँसते खाँसते श्वासाल्पता पैदा हो जाती है। खाँसी,—सोरा या अकौताके दब जानेपर, प्राय एक वर्षकी पुरानी खाँसी, वृद्धि=सवेरे नींद खुलनेपर ( कार्बो-वेज, केली-बाई, साइलि ) और सन्ध्याके बाद सोनेपर ( केली-कार्ब, पल्स, फास, टियुबर्कुलिनम ), बलगम हरा, पीला या नमकीन स्वादवाला, कभी कभी पीबकी तरह (ऐ-नाई, कार्बो-वेज, केली-बाई, साइलि), बहुत देरतक खाँसनेपर कड़ी श्लेष्मा निकलता है। श्वासरोग या श्वासकष्ट,—उठ बैठनेपर ( लेके ) श्वासकष्ट और वक्षका दर्द बढ़ जाया करता है, निर्मल वायु सेवन करनेपर भी श्वासकष्ट बढ़ जाया करता है घटना=वक्षके पाससे दोनों बाहु जितना दूर सम्भव हो उतनी दूर हटाकर सोनेपर ( वक्षके दोनों पार्श्वमें दोनों बाहु ), रोगी अपने जीवनको आशा त्याग देता है।

**त्वचा**।—बहुत अधिक चर्मरोग हुआ करते हैं ( सल्फ, हिपर, ग्रेफ ), शरीरमें खरोंच लगते ही वह पक जाता है ( हिपर, ग्रेफा ), शरीरकी त्वचा सूखी और निष्क्रिय, प्राय पसीना नहीं होता, बहुत मैला,—मानो न जाने कितने दिनोंसे स्नान नहीं किया है, रूखड़ी और तेलकी तरह लसदार, जखमों को मरहमसे आराम करनेके कारण बीमारियाँ। अकौता दब जानेके बाद पीले रङ्गके दाने या आमवात, परिश्रम करते ही आमवात निकल आता है। दुरारोग्य अकौता या एकजिमा,—प्रथम निकले हुए जखम सब आराम होने बाद शरीरमें जगह जगह फिर पीब भरे दाने निकल आते हैं, घुटनेके गह्वरमें खूब खुजलानेवाले छहेद निकलते हैं। रस बहनेवाले और खुजलानेवाले मसे

( ऐ-नाई, केली-कार्ब—असहनीय और जलन भरे=सेबाइना, चेहरा और हाथ-पर खुजलानेवाले दाने=सिपिया )। बहुत ज्यादा पसीना निकलता है—थोड़ा भी परिश्रम करते ही ( सिङ्कोना, कुरारी, ग्रेफ, लाई, मार्क, नैट-कार्ब, साइलि ) और रातमें ( ऐ-ऐसेट, कैल्के, चायना, लाई, मार्क, सल्फ ), पसीना होनेपर, रोगी बहुत कमजोर हो जाता है ( ऐलो, कैल्के, कैम्फोरा, नैट म्यूर, ऐ-फास, सेलिन ) ( डा० जे० बी० बेल )। नये रोगकी अन्तिम अवस्थामें बहुत ज्यादा पसीना होकर सभी तकलीफें शान्त हो जाती हैं ( ब्राई कैलेड, कैमो, जैन, नैट-म्यूर,—सर-दर्दके सिवा भी और सब यन्त्रणाये घट जाया करती है=इयु-पेट-पार्फोल )। सूखी पपड़ी निकलनेवाली खुजली, गर्मीके दिनोंमें अच्छी हो जाती है, फिर शीतकी हवा लगते ही फिरसे पैदा हो जाती है ( ऐलो )।

रोगीके शरीरमें बहुत बदबू ( ऐ-कार्बोन, कोना, हिपर ), नहानेपर भी बदबू दूर नहीं होती ( सल्फ )।

**सार्वांगिक** |—प्रमेह-विषसे दूषित रोगी ( ऐल्यू, बेसिलिन, हिप, सल्फ ) पर इसकी भरपूर क्रिया होती है। पुरानी बीमारीमें जब किसी दूसरी 'दवासे बीमारी पूरी-पूरी अच्छी नहीं होती या स्थायी-रूपसे लाभ नहीं होता, उस समय उच्च-क्रममें सोरिनमका प्रयोग करना चाहिये। नये रोगमें प्रति क्रियाका अभाव, रोगीके आराम हो जानेबाद भी रोगीको भरपूर भूख नहीं लगती, शरीरपर मांस नहीं चढ़ता। रोगीके शरीरमें जड़ता मालूम होती है और अच्छी ताजगी नहीं मालूम होती ( कैल्के-फास, सल्फ, उच्च-क्रम एक मात्रा )। रोगी उजला, रोग हो जानेवाला और दुबला रहता है। रोगीके समूचे शरीरमें दर्द होता है, उसके अंग प्रत्यङ्गमें जभी तभी मोच आ जाती है और दर्द हुआ करता है। बहुत ही सर्दी लग जानेवाला शरीर ( बेराई, कैल्के ),—थोड़ी भी सर्दी लग जानेपर बीमार हो जाता है, गर्मीके दिनोंकी तरहके जलवायुमें भी गर्म कपड़ेसे अपनेको ढक रखता है ( हिपर, ग्रेफ, मार्क बेराई-कार्ब )। अंधड़ पानीके समय या कई दिन पहलेसे ही रोगी बहुत बेचैनी अनुभव करता है। कच्छू या कोई दूसरा चर्म-रोग रुक जाने या बैठ जानेकी वजहसे नाना प्रकारकी बीमारियाँ ( सल्फ )।

कोई बीमारी या ज्वर आनेके ठीक पहलेवाले दिन रोगीको बहुत अधिक शारीरिक गड़बड़ी मालूम होती है ( ज्वरका आक्रमण होनेके पहलेवाली रातमें

नितम्ब और दाहिने श्रोणि-देशमें भयानक दर्द मालूम होता है, और रोगिनीको बहुत सुस्ती और कमजोरी मालूम होती हैं। गाठ गांठ मल निकलनेपर मल-द्वारसे योनि तक दुर्दमनीय खुजली पैदा हो जाती है, खासकर रातमें। योनिद्वारके ऊपर जखम निकलना। कभी चोट लगी थी, उसी वजहसे बायां डिम्बाधार बहुत फूला और कड़ा। गर्भावस्थामें,—दुर्दमनीय वमन हो जाता है (ऐ-कार्बोल, सिम्फोरिकार्पस), गर्भका भ्रूण भयानक रूपसे हिला करता है। (आर्निका, लाई, ओपि, साइलि, थूजा—मानो भ्रूण कलइयां खा रहा है=लाई, आठवें महीने बच्चा इतना हिलता है कि गर्भिणीकी नींद खुल जाती है।

**श्वासयंत्र**।—खांसी प्रतिवर्ष शीतऋतुमें पैदा हो जाती है (रियुमेक्स, सिपिया)। सूखी खांसी, खांसते खांसते श्वासाल्पता पैदा हो जाती है। खांसी,—सोरा या अकौताके दब जानेपर, प्राय एक वर्षकी पुरानी खांसी, वृद्धि=सवेरे नींद खुलनेपर (कार्बो-वेज, केली-बाई, साइलि) और सन्ध्याके बाद सोनेपर (केली-कार्ब, पल्स, फास, टियुबर्कुलिनम), बलगम हरा, पीला या नमकीन स्वादवाला, कभी कभी पीबकी तरह (ऐ-नाई, कार्बो-वेज, केली-बाई, साइलि), बहुत देरतक खांसनेपर कही श्लेष्मा निकलता है। श्वासरोग या श्वासकष्ट,—उठ बैठनेपर (लैके) श्वासकष्ट और वक्षका दर्द बढ़ जाया करता है, निर्मल वायु सेवन करनेपर भी श्वासकष्ट बढ़ जाया करता है, घटना=वक्षके पाससे दोनों बाहु जितना दूर सम्भव हो उतनी दूर हटाकर सोनेपर (वक्षके दोनों पार्श्वमें दोनों बाहु), रोगी अपने जीवनकी आशा त्याग देता है।

**त्वचा**।—बहुत अधिक चर्मरोग हुआ करते हैं (सल्फ, हिपर, ग्रेफ), शरीरमें खरोंच लगते ही वह पक जाता है (हिपर, ग्रेफ), शरीरकी त्वचा सूखी और निष्क्रिय, प्रायः पसीना नहीं होता, बहुत मैला,—मानो न जाने कितने दिनोंसे स्नान नहीं किया है, रूखड़ी और तेलकी तरह लसदार, जखमों को मरहमसे आराम करनेके कारण बीमारियां। अकौता रुक जानेके बाद पीले रङ्गके दाने या आमवात, परिश्रम करते ही आमवात निकल आता है। दुरारोग्य अकौता या एकजिमा,—प्रथम निकले हुए जखम सब आराम होने बाद शरीरमें जगह जगह फिर पीब भरे दाने निकल आते हैं, घुटनेके गह्वरमें सूखे खुजलानेवाले छह्रे द निकलते हैं। रस बहनेवाले और खुजलानेवाले सभी

(ऐ नाई, केली-कार्व—असहनीय और जलन भरे=सेबाड्ना, चेहरा और हाथ-पर खुजलानेवाले दाने=सिपिया)। बहुत ज्यादा पसीना निकलता है—थोड़ा भी परिश्रम करते ही (सिङ्कोना, कुरारी, ग्रेफ, लाई, मार्क, कैट-कार्ब, साइलि) और रातमें (ऐ ऐसेट, कैल्के, चायना, लाई, मार्क, सल्फ), पसीना होनेपर, रोगी बहुत कमजोर हो जाता है (ऐलो, कैल्के, कैम्फोरा, नैट म्यूर, ऐ-फास, सेलिन) (डा० जे० बी० बेल)। नये रोगकी अन्तिम अवस्थामें बहुत ज्यादा पसीना होकर सभी तकलीफें शान्त हो जाती हैं (ब्राई, कैलेड, केमो, जेल, नैट म्यूर,—सर-दर्दके सिवा भी और सब यन्त्रणायें घट जाया करती है=ह्यपेट-पार्फोल)। सूखी पपड़ी निकलनेवाली खुजली, गर्मीके दिनोंमें अच्छी हो जाती है, फिर शीतकी हवा लगते ही फिरसे पैदा हो जाती है (ऐलो)।

रोगीके शरीरमें बहुत बदबू (ऐ-कार्बोल, कोना, हिपर), नहानेपर भी बदबू दूर नहीं होती (सल्फ)।

**सार्वांगिक**।—प्रमेह-विषसे दूषित रोगी (ऐल्यू, बैसिलिन, हिप, सल्फ) पर इसको भरपूर क्रिया होती है। पुरानी बीमारीमें, जब किसी दूसरी 'दवासे बीमारी पूरी-पूरी अच्छी नहीं होती या स्थायी-रूपसे लाभ नहीं होता, उस समय उच्च-क्रममें सोरिनमका प्रयोग करना चाहिये। नये रोगमें प्रति क्रियाका अभाव, रोगीके आराम हो जानेबाद भी रोगीको भरपूर भूख नहीं लगती, शरीरपर मांस नहीं चढ़ता। रोगीके शरीरमें जड़ता मालूम होती है और अच्छी ताजगी नहीं मालूम होती (कैल्के-फास, सल्फ, उच्च-क्रम एक मात्रा)। रोगी उजला, रोग हो जानेवाला और दुबला रहता है। रोगीके समूचे शरीरमें दर्द होता है, उसके अंग प्रत्यङ्गमें जभी तभी मोच आ जाती है और दर्द हुआ करता है। बहुत ही सर्दी लग जानेवाला शरीर (बैराई, बेल्के),—थोड़ी भी सर्दी लग जानेपर बीमार हो जाता है, गर्मीके दिनोंकी तरहके जलवायुमें भी गर्म कपड़ेसे अपनेको ढक रखता है (हिपर, ग्रेफ, मार्क, बैराई-कार्ब)। आंधी पानीके समय या कई दिन पहलेसे ही रोगी बहुत बेचैनी अनुभव करता है। कच्छु या कोई दूसरा चर्म-रोग दब जाने या बैठ जानेकी वजहसे नाना प्रकारकी बीमारियाँ (सल्फ)।

कोई बीमारी या ज्वर आनेके ठीक पहलेवाले दिन रोगीको बहुत अधिक शारीरिक गड़बड़ी मालूम होती है (ज्वरका आक्रमण होनेके पहलेवाली रातमें

बेचैनी मालूम होना = चायना ), रोगीकी देहसे कोई भी स्राव क्यों न निकले,—पतले दस्त, प्रदरका स्राव, ऋतु स्रावका रक्त या पसीना—सबमें सड़ी गन्ध रहती है,—मानो उससे सड़े मांसकी गन्ध आती है। धातुगत तीव्र कच्छुविष, रोगी अत्यन्त सूक्ष्म स्नायु, बेचैन और सामान्य कारणसे ही चौंक उठता है।

**निद्रा।**—रातके अन्तिम भागमें डाकू भ्रमण और विपत्ति आनेके बहुत डरावने सपने देखता है, पाखानेमें मानो बैठा हुआ है। इस ढङ्गके सपने देखकर शय्यामें पाखाना फिर देता है। बहुत दुर्दम्य खुजलीके कारण रातमें नींद नहीं आती।

**शीत, उत्ताप और पसीना।**—अधिकांश स्थानोंपर संध्याके समय ज्वर आता है। शीतावस्थामें प्यास रहती है और बाहुके ऊपरी अंशमें और उरुमें शीत मालूम होता है। शीतकी वजहसे सी-सी करता है और पैर बरफ की तरह ठण्डे हो जाते हैं। पानी पीते ही खांसी आती है ( सविराम ज्वरमें = साइमेक्स)। उत्ताप अवस्थामें चेहरेपर पसीना हुआ करता है,—विशेषकर सन्ध्याके समय। सन्ध्याके बाद तेज उत्ताप पैदा हो जाता है। रोगी प्रलाप बका करता है, और तेज प्यास तथा बहुत ज्यादा पसीना हुआ करता है। क्या जाड़ा, क्या गर्मी, दोनों ही अवस्थामें उत्ताप, पसीना और प्यासकी अधिकता रहती है ( केल्के, सल्फ)। पसीनेकी अवस्था,—घूमनेके समय रोगी पसीनेसे तर हो जाया करता है और उसके अनुसार बहुत कमजोरी मालूम हुआ करती है। ( ब्राई, चायना, कार्बो ऐन )। चेहरा, तलहत्थी और विटपके नीचे, जरा हिलते ही बहुत ज्यादा पसीना होता है। रातके अन्तिम भागमें ३ बजनेके समय बहुत ज्यादा पसीना होता है। पसीना निकलने बाद सभी तकलीफें और उपसर्ग घट जाया करते हैं। किसी रोगके आरोग्य होनेके समय बहुत ज्यादा पसीना ( केली-कार्ब,—परन्तु इसमें सोरिनमकी निराशा नहीं है )।

**वृद्धि।**—खुजलानेपर, गाड़ीमें चढ़कर घूमनेपर, भोजनके कुछ ही बाद, ठण्डा पानी आदि पीनेपर, दाहिनी करवट सोनेपर, चलनेपर, शरीर हिलानेपर सन्ध्याके समय और आधी रातके समय, निर्मल वायु लगने और अंधड़-आनेके पहले, गर्मीके दिनोंमें और पूर्णिमाके समय।

**उपशम।**—सोनेपर ( लेकिन खांसी बढ़ जाती है ), स्थिर रहनेपर घरमें रहनेके समय, भोजनके समय और नाकसे रक्तस्राव होनेपर। ( सर-दर्द )।

**सम्बन्ध ।**—अनुपूरक—सल्फर, टियुबर्क्युलिनम।

**दोषघ्न ।**—काफिया। सोरिनमके बाद ऐल्यु, बोरैक्स, हिपर-सल्फर, टियुबर्क्युलिनके प्रयोगसे फायदा होता है। गर्भवतियोंके वमनमें ए-लैक्टिकके बाद और डिम्बाधारमें चोटकी वजहसे रोगमें आर्निकाके बाद सोरिनम और स्तन कर्कट रोगमें सोरिनमके बाद सलफरका प्रयोग करना चाहिये ( डा० एइच-सी-ऐलेन )।

**प्रतिकूल ।**—लैकेसिस।

**सदृश ।**—कार्बो-वेज, चायना, ए-फास, सैराइटा-कार्ब, नैट म्यूर, फास, केली कार्ब, ओपि, वैलि।

**तुलनीय ।**—दिन रात बच्चे रोते हैं ( जैलापा ), दिनभर अच्छा रहता है, रातमें रोता है ( लाइकोपो—विपरीत ), सर-दर्द—कैली-बाई, ऐनाकार्ड। उद्भेद या खुजलीके साथ सहजमें पकना—हिपर। पीनेसे खाँसी—कास्टिकम। मुँह मिट्टीकी तरह—नैट्रम। जीभ मानो जल गयी है—सैंगु। आरोग्यके समय बहुत पसीना—सोरिनम। आरोग्यसे हताश—चायना, कैम्फि, ओपियम। प्रतिक्रियाका अभाव—ओपियम, कार्बो-वेज। रातमें भूख—चायना, सल्फ, फास इत्यादि।

**शक्ति ।**—३० शततमिकसे १००० शततमिक क्रम। ( जल्दी ही दुबारा प्रयोग उचित नहीं है )।

---

## पाइरोजिनियम।

## ( PYROGENIUM )

**दूसरा नाम ।**—पाइरेक्सिन, सेप्सीन।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—सड़े हुए मांस आदिके रससे प्रस्तुत होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग ।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है:—फोड़ा, मलान्त्रके पास पसीना, शय्याका जखम, मूत्र-ग्रन्थिकी बीमारी, अतिसार, रक्तामाशय, अकौता, सान्निपातिक ज्वर, नासूर, सर दर्द, हृत्पिण्डका तेजीसे धड़कना, हृत्पिण्डकी क्रियाका लोप होना, हृत्पिण्डका अस्तित्व अनुभव होना,

विलेपी या क्षय ज्वर, अविराम ज्वर, बहुव्यापक सर्दी रोग, आँतका रुक जाना और जखम, प्रसवका दर्द, सूतिका ज्वर, डिम्बाशयका फोड़ा, अन्त्रावर्त्तन-प्रदाह, फेफड़ेका यक्ष्मा, विषाक्त ज्वर, सूतिका ज्वर, पीवका बोखार, कशेरुकाका टेढ़ापन, आंतोंका क्षय रोग, गुटिका रोग, आँतोंका प्रदाह, शिराओंका फूलना और जखम इत्यादि ।

**उपयोगिता और आभास ।**—यह वास्तविक औषध नहीं है, परन्तु वैसे ही गुणोंवाली दवा है, क्योंकि सब तरह पीव लगकर पैदा हुए रोगमें इससे बहुत अधिक फायदा हुआ करता है । प्रसवके बादका ज्वर या फोड़ा आदि चीरनेके समय व्यवहृत आँतोंके जखमसे पैदा हुआ ज्वर, घरकी नालियोंके सड़े पानीसे पैदा हुई भाफसे पैदा हुआ ज्वर, सड़ा मांस खानेके कारण ज्वर, उपझिल्ली प्रदाहके कारण ज्वर, वात श्लेष्मा प्रभृतिमें यह विशेष लाभदायक है । इन सब रोगोंमें इसका एक प्रधान निर्णायक लक्षण है,—"किसी दूसरी चुनी हुई दवासे रोगका प्रतिकार या स्थायी उपकार नहीं होता ।" उत्ताप और पसीना मिला भयानक कम्प या बिना पसीनेका उत्ताप या ज्वरमें प्रत्यङ्गोंमें प्रचण्ड दर्द । रोगी बहुत बेचैन हो जाता है,—सेंकने, गर्मी लगने या शरीर हिलानेपर बेचैनी घट जाती है, आर्निका और बैप्टिशियाकी तरह सारे शरीरमें दर्द, इयुपेटोरियम-पर्फोलियेटमकी भाँति हड्डोंमें दर्द और रसृाक्सकोडेण्ड्रनकी तरह शरीर हिलाने और गर्मी लगनेपर बेचैनीका घटना,—आदि भी इस दवाके निर्णायक लक्षण हैं । क्षयकासकी अन्तिम अवस्थामें विलेपी ज्वरमें और पीवके संसर्गके कारण पैदा हुए ज्वरमे ये सब लक्षण स्पष्ट मालूम हुआ करते हैं । सूतिका ज्वरमें, इसका लक्षण मौजूद रहनेपर, पाइरोजिनियमसे कई घण्टोंके भीतर ही लाभ हो जाया करता है, वात-श्लैष्मिक ज्वरमें जब बैप्टिशियाकी तरह मस्तिष्कका मैलापन मौजूद रहता है, पर ज्वर इतना अधिक रहता है, कि बैप्टिशियासे उसका दमन करना असम्भव हो जाता है, उस समय पाइरोजिनियम उसकी सबसे उत्कृष्ट दवा है । ज्वर १०६ डिगरी चढ़ा रहता है और समूची देहमें दर्द हुआ करता है, उस समय २४ घण्टोंमें पाइरोजिनियमसे आश्चर्य्यमय लाभ दिखाई देता है और यदि गर्मी तथा शरीर हिलानेपर रोगीकी तकलीफ घटनेका लक्षण मालूम हो तो उस ज्वरको पाइरोजिनियम जड़से दूर कर देगा । आगे लिखे कई इसके प्रकृतिगत लक्षण हैं,—

शय्या बहुत कड़ी मालूम होना ( आर्निका ), रोगी अपने शरीरके जिस अंगको दबाकर सोता है, उस अंशमें बहुत दर्द हुआ करता है ( आर्नि, बैप्टि), दो एक दिनोंमें ही रोगीका शय्यागत होना आरम्भ हो जाता है ( ऐ-म्यू, बैप्टि, ऐ कार्बोल )।

रोगी बहुत बेचैनी प्रकट करता है और अधिक देरतक शरीरका कोई अंश यदि दबाकर सोता है तो दर्द होता है ( आर्नि, बैप्टि ) इसी वजहसे लगातार करवट बदला करता है ( आर्नि, युपेट, रास )।

रोगीकी देहके सभी पदार्थोंमें बहुत बदबू, रोगीकी देह, निकली हुई सांस, पसीना और मल, मूत्र तथा निकला हुआ आध्मान वायु सबमें ही भयानक सड़ी गन्ध या सड़े हुए मांसकी तरह गन्ध निकलती है।

सड़ी हुई नालीकी गन्धके कारण ज्वर, पीब लगनेकी वजहसे पैदा हुआ विष भी इसके ही अन्तर्गत आता है।

"कई वर्ष पहले रोगिनीको सूतिका ज्वर हुआ था, तबसे फिर रोगिनी स्वस्थ नहीं हो सकी"—यह इसका एक सिद्धिप्रद लक्षण है।

## लक्षणावली।

**मन**।—वाक्-प्रियता, रोगी बहुत बकता है, स्वाभाविककी अपेक्षा तेज़ीसे बात सोच और बोल सकता है। क्रोधी-स्वभाव, विकार प्रकट हो जाता है और अपनी देह और अङ्ग-प्रत्यङ्ग आदिके सम्बन्धमें भ्रम ज्ञान होता है ( बैप्टि, पेट्रोल, स्ट्रैमोन )। शय्यामें शायित अवस्थामें रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसकी समूची देहसे शय्या ढकी है ( रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसकी शय्यापर सब तीन आदमी सोये हुए हैं और मानो उसके शरीरका वस्त्र तीन आदमियोंमें पूरा नहीं पड़ता ( बैप्टि )। रोगी अच्छी तरह समझता है, कि उसका माथा तकियेपर है, पर शरीरका बाकी अंश कहां है, यह वह स्थिर नहीं कर सकता। ( एक सूतिका ज्वरके रोगिनीको देखने गया था। जब उससे हाथ दिखलानेके लिये कहा गया, तो रोगिनीने कहा, कि उसकी सासने मेरे हाथमें झाड़ू देकर निकाल दिया है,—यह पाइरोजिनियम-का एक प्रधान और सिद्धि प्रद लक्षण है। ) रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, कि जब वह दाहिनी करवट सोती है, तो एक व्यक्ति और बायीं करवट सोने-

पर दूसरी व्यक्ति हो जाती है। रोगिनीको ऐसा मालूम होता है, कि वह चीज देखने या बोलनेके पहले अन्य व्यक्ति हो जायगी (एल्यु)। रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो उसकी देहके चारों ओरसे हाथ और पैर डोल रहे है।

**मस्तक** ।—माथेमें अधिक रक्त-संचय होना और उसमें क्षण भरके लिये होनेवाला दर्द और टपक। खूब दबा देनेपर आराम मालूम होना। माथेमें बहुत ज्यादा पसीना आना। खाँसनेपर सरके पिछले भागमें दर्द मालूम होना (सिपा, कोका, जिङ्कम)। माथा ऐसा मालूम होता है, मानो उसपर टोपी रखी है। माथा इस करवट उस करवट हिलना, कम्पनकी तरह चक्कर आना।

**आँख** ।—चक्षुगोलकमें बेहद दर्द, आखका गोला बाहरकी ओर या ऊपरकी ओर घुमानेपर उसमें दर्द मालूम होता है। आँख बाहर निकल पड़ती है।

**कान** ।—कानमें जखम या बाजेकी तरह आवाज। कान ठण्डा और लाल।

**नाक** ।—पीबके संसर्गके कारण पैदा हुए रोगोंमें नाकसे खूनका स्राव। नाकका पंखेकी तरह सिकुड़ना और फैलना (लाइ)।

**मुखमण्डल** ।—म्लान, उतरा हुआ, हड्डी हड्डी, गाल और दोनों आँखें गड्हेमें धँसी और ठण्डे पसीनेसे तर (कैम्फो, कार्बो-वेज, ऐसिड कार्बोल, लेके, मार्क)। दोनों गाल लाल और इतने गर्म कि छूनेपर हाथ जल जाता है, (क्रियो, लाइ)।

**मुंहके भीतर** ।—मुह मानो सड़ गया हो और मुहका स्वाद मीठा, सड़ा या पीबकी तरह, मानो उसमें फोड़ा फूटकर, उससे पीब निकलकर मुह में आ रहा है।

**जीभ** ।—बड़ी और झूलती हुई। निर्मल, चिकनी और मानो उस पर वार्निश की गयी है—ऐसी चमकीली (आर्स, बैप्टि, मिनाथेरिस, ग्लोन, मेकि कैम्फो-बाई, टेरिब, लैक-कैन) [illegible] तरह लाल (ग्लोन, कैम्फो-बाई, मेके), सूखी फटी हुई पीठ [illegible] बीजी [illegible] है (क्रोटेलस, टेरिब)। जीभ भूरे [illegible] बीचमें जड़से अगले

भागतक भूरे रङ्गकी रेखा दिखाई देती है ( एइलैन्थस, आर्निका, बैप्टि, ड्यु-पेट-पर्प्यु, हायो, आयोड )। दांत सब पुष्पिका या दन्तमलसे ढके ( केली-फास, ऐसिड-कार्बोल, बैप्टी, हायो, रास, ऐ-फास, स्ट्रेमोन )। मुंहसे बहुत सड़ी गन्ध निकलती है।

**पाकस्थली।—वमन**—पित्त, शोणित, सड़े हुए पदार्थ पाकाशयमें गया हुआ पानी, उसमें रहकर गर्म होते ही के हो जाता है ( फास )। मलकी के, ( ओपि, प्लम्ब ), आँतोंमें अधिक मल सचयके कारण उत्पन्न ( ओपि ), काफीकी तलीकी तरह पदार्थ वमन ( मिडोरिन, नेट-फास, फास )।

**उदर।**—बहुत फूला और उसमें स्पर्श सहन नहीं होता। पीव-सस्रवकी वजहसे अन्त्रावरणी, अम्ल और जरायुका प्रदाह। आँतोंमें गडगडा-हट। गम्भीर निश्वास-प्रश्वासमें उदरमें दर्द मालूम होता है ( ऐगार, कैल्के )। छेदनेकी तरह शूलका दर्द ( ओपि, वेरेट )। उदरके दाहिने पार्श्वमें दर्द पैदा होकर देह भेदकर पीठमें चला जाता है ( कटि )।

**मलान्त्र।—मलतारल्य।**—( पतले दस्त आना )—मल भयंकर बदबूसे भरा ( कार्बो वेज, लैके, सोरिन ), भूरा या काले रङ्गका ( मार्क-लेप्टेन ), बिना दर्दका और अनजानमें निकल जाता है ( ऐल्यू, ऐ-म्यूर ), वायु छूटनेके समय मल निकल जाता है ( ऐ-म्यूर, ऐलो, ओपियम )।

**कब्जियत।**—मलान्त्रमें निकालनेकी शक्ति बिलकुल ही नहीं रहती ( ऐल्यू, ओपि, सैलिफ, सैनिकु )। ज्वर रोगमें आँतोंमें मल अधिक सचय होनेके कारण उत्पन्न दुरारोग्य कब्जियत, मल बड़ा, काला और उसमें सड़े मांसकी तरह गन्ध-भरा, कभी कभी अंगूरकी तरह छोटा छोटा काला काला गांठ-भरा ( ओपि, प्लम्ब )।

**मूत्रयन्त्र।**—पीव-सस्रवकी वजहसे लाला मूत्र। पेशाब थोड़ा होनेकी बीमारीमें लाना आरोग्य इत्यादि।

**पु-जननेन्द्रिय।**—अण्डकोष झूल पड़ता है, अण्डकोष शीर्ण और पतला मालूम होता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—जरायुमें मरा हुआ भ्रूण या सड़ा हुआ परिस्रव का टुकड़ा और दो बार या उससे भी अधिक दिनोंतक मृत-भ्रूण रहनेकी वजहसे रोगिनीकी संकटापन्न अवस्था और बीमारी।

**प्रसवके बादका क्लेद स्राव ।**—क्लेद बहुत पतला, कषाय, त्वचा को क्षय करनेवाला, भूरे रंगका और बहुत ही सड़ी गन्ध-भरा ( ऐ-नाइ ), क्लेदका स्राव रुकनेपर कपकपी होकर बोखार आता है और उसके बाद ही बहुत ज्यादा बदबूदार पसीना निकलता है।

**श्वासयन्त्र ।**—दाहिनी ओरके फेफड़ेमें और थोड़ी भा खांसीमें दर्द, फेफड़ेके प्रदाहकी कुचिकित्सा, रातमें पसीना इत्यादि।

**अङ्ग-प्रत्यङ्ग ।**—स्कन्ध-सन्धि और घुटनेमें दर्द। कमजोरी और सुन्न भाव।

**हृत्पिण्ड ।**—हृत्पिण्डका अस्तित्व स्पष्ट मालूम होना। हृत्पिण्ड बहुत सुस्त और श्रान्त मालूम होता है। मानो हृत्पिण्डका आयतन बढ़ गया है—कानमें जभी तभी फड़ फड़ और टपककी तरह आवाज होती है। इसी वजहसे रोगीकी नींदमें व्याघात पैदा हो जाता है।

रोगीको जैसा ज्वरका प्रकोप रहता है, उसकी कलाईकी नाड़ीकी गति उसकी अपेक्षा बहुत कुछ तेज हो जाती है।

**त्वचा ।**—रोगीकी शरीरकी त्वचा सफेद,—भूरी और ठण्डी ( सिकेलि ), व्रणोंका दुरारोग्य,शिरा फैलानेवाला जखम ( सोरिनम )।

**निद्रा ।**—क्षण भरके लिये निद्रा, बेचैनी, नींदके बाद अधिकता इत्यादि।

पीव संस्रवसे उत्पन्न या अन्तरीक्षेचनिक ज्वरमें हृत्पिण्डकी सुस्ती सूचित होनेपर यह एक बहुत आवश्यक दवा है।

पीव-सस्रवकी वजहसे रक्तस्राव ( किसी भी द्वारसे क्यों न हो )। रक्त खूब लाल या कालिमा लिये रंगका। बहुत भयकर और संकटापन्न अवस्थामें भी यह रोगीका प्राण बचा लिया करता है।

**ज्वर ।**—अग-प्रत्यङ्गमें दर्द आरम्भ होकर ज्वर, शीत पीठसे आरम्भ हुआ करता है, तेज कम्प, समूची देहका हड्डी पजरा दर्द हुआ करता है, उत्ताप १०३° से १०६—१०७° डिगरीतक चढ़ा करता है, उत्ताप एकाएक पैदा हो जाता है और शरीरकी त्वचापर बूंदभर पसीना भी नहीं निकलता, त्वचा सूखी और रुखड़ी रहती है, जलन पैदा करनेवाला उत्ताप, नाड़ीकी गति

मिनिटमें १४० से १७० तक हो जाया करती है, उत्तापके बाद ही ठण्डा लस-दार पसीना होता है।

**सम्बन्ध**।—नक्स-वोमिका, रासटक्स, इसका दोषघ्न है।

**तुलनीय**।—पृथक ज्वर—मैलेरि, लैकेसिस, सान्निपातिक ज्वरमें दर्द—दपूट, आर्निका, रास। जरायुसे रक्तस्राव,—नैपिका। बदबूदार अतिसार—सोराइ। काले रंगका मल—नोट। कब्जियत—सैनिक्यु, ओपियम, लोकिया, नाइट्रिक ऐसिड। त्वचा—सिकेलि। सर-दर्द—बेल। पीठ—हिपर।

**सदृश**।—ऐसिड-कार्बोल, ऐसिड-फास, आर्स, कार्बो-वेज, मैलेरिया आफिसिन, एचिनेसिया, ओपि, सोरिनम, रास, सिकेलि, वेरैट।

**शक्ति**।—६ ठा शततमिकसे १००० शततमिक क्रम तक। ६, ३० और २०० शततमिकका ही प्रयोग अधिक होता है।

---

## सिफिलिनम।

### ( SYPHILINUM )

**दूसरा नाम**।—ल्यूटिकैन।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—उपदंशके घावके विषसे तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग**।—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है—फोड़ा, बार-बार फोड़ा होना, मदात्यय, शराब पीनेकी तृष्णा, मलान्त्रका फटना, दमा, स्तनमें दर्द, बाघी, कब्जियत, बच्चोंका रोना, बहरापन, बाहुका आम-वात, दाँत निकलना, दो देखना, बाधक, मृगी, उपदंश या सर-दर्द, स्वरभंग, आँखकी पुतली फैली, बालिकाओंका श्वेत-प्रदर, मुंहमें जखम, निकट-दृष्टि-दोष, स्नायुशूल, रातमें पसीना, आँखोंका प्रदाह, कान बहना, डिम्बाधार-प्रदाह, नक-सीर, कमरमें फोड़ा, पलकोंका पक्षाघात, मलान्त्रका रुकना, आमवात, ग्रध्रसी, निद्राहीनता, मेरुदण्डका क्षय रोग, आँखमें रोहा पड़ना और डेरा देखना, रुका हुआ सूर्याघात या लू लगना या सर्दी-गर्मी, उपदंश, दाँतमें कीड़ा लगना, गलेका जखम, जीभमें जखम, नाना प्रकारके जखम, अ गुलबेढ़ा।

**मन**।—स्मरण-शक्तिका लोप हो जाना, पुस्तक, मनुष्य या स्थानका नाम याद नहीं रहता ( मिडोरिन ), योग, घोर बैंगनी रङ्गकी रेखाएँ सब दिखाई देती है।

**मुख-विवर आदि**।— उपदंशकी वजहसे मुंहका जखम ( लैक-कैन, नैके, मार्क-कोर )। मुँह एक ओर टेढा हुआ रहनेकी वजहसे रोगीको बोलने, चबाने या छीकनेमें तकलीफ होती है। मुखमण्डलके दाहिने पार्श्वके पक्षाघातमें बोली अस्पष्ट निकलना, अधकपारी या अर्द्धविभेदक सर-दर्द, दाहिनी आँख और पलकोंका फड़कना। वक्ष और मुंहपर जगह-जगह पपडी जमे दानोंके छत्ते निकलना, मसूढे के किनारेके दाँतका अंश खराब होकर चूर-चूर होकर निकल जाता है और उसका रंग पीला हो जाया करता है ( दाँतकी जड़ सब नष्ट हो जाती है, पर शिरा या अगला भाग ज्योंका त्यों रहता है= थूजा, मेजेर,—अगला भाग क्षय हो जाता है=स्टैफ )। दाँतका भीतरी भाग क्षय हो जाता है और उसका सिरा आरीकी तरह कर-कराता है, दाँत सब बहुत टेढे-मेढे और अगला भाग मिला रहता है ( स्टैफ )। दाँत सब ऐसे मालूम होते है, मानो अपनी जगहसे हट गये हैं और मुंह बन्द करनेपर ऊपरके दाँत सब नीचेके दाँतके गाँसेमें नहीं बैठते।

**पाक और अन्त्राशय आदि**।—चाहे किसी तरहकी शराब क्यों न हो, रोगी उसे पीनेके लिये लालायित रहता है। वंश परम्परासे प्राप्त पानात्यय ( ऐ-सल्फ, ऐ-सेरम, सोरिनम )।

**मलान्त्र**।—बहुत दिनोंकी दुरारोग्य कब्जियत,—कई वर्षोंमें एक दिन भी पाखाना साफ नहीं हुआ, मलान्त्रमें कितने ही संकोचन रहनेकी वजहसे मल-मार्ग मानो रुक गया है, इसीसे प्रायः औपदंशिक सर-दर्द पैदा हो जाया करता है। दाहिनी आँखके ऊपरी भागमें बेधनेकी तरह प्रचण्ड दर्द और दबावकी तरह तकलीफ मालूम होती है और यह दर्द मस्तिष्कके भीतरी-प्रदेशमें चला जाता है ( वैसिलिनम ), तकलीफसे रोगीकी भावशृङ्खला नष्ट हो जाती है और उसकी स्मरण-शक्ति गायब हो जाती है उस समय यदि वह कुछ गिनता है, तो बार-बार भूल करता है [illegible] केश [illegible] जाते हैं ( ऐ नाई,

अरम, केली-आयोड, पेट्रोल, आर्स-मेट ), सर्दीकी वजहसे या स्नायविक बहरापन। माथेमें जगह-जगहपर गोटियाँ ( केली-आयोड, मेङ्ग, मार्क ) उत्पन्न होती हैं।

**आंख**।—नये पैदा हुए बच्चेका नया आँखोंका प्रदाह ( मिडोरिन, आर्जेण्ट-नाई, मार्क, ऐ-नाई, मार्क-कोर, थूजा, अरम, ग्रैफ, क्लिमैट, फाइटो, सोरिन )। पलकें फूल उठती हैं, रातमें भयानक दर्द होता है,—खासकर रातके अन्तिम भागमें दो से ५ बजेतक, आँखसे बहुत ज्यादा पीब निकलता है ( अर्जेण्ट-नाई, ग्रैफ, केली-आयोड, लेके, मिडोरिन ), ठण्डे पानीसे धोनेपर तकलीफ घट जाती है ( अरम, फार्मिका, पल्स )। असम्पूर्ण पक्षाघात—आँखके गोलेके ऊपरवाली टेढ़ी बन्धनीमें, रोगीकी आँख देखनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो नींदके आवेगकी वजहसे आँखें बन्द हुई जाती है ( कोलोफिल, कास्टि, जेल्स, ग्रैफ, सिपिया )। दो देखना,—प्रत्येक चीज दो दिखाई देती है,—एकके नीचे एक और भी मालूम होती है।

**कान**।—दाहिने कानमें बेहद दर्द, कानसे बदबूदार पीबका स्राव, बहरापन।

**नाक**।—उपदंशकी वजहसे नकसीर या पीनस रोग ( ऐसाफिट, अरम, अरम-मूर, ऐ-फ्लू, केली-बाई, केली-आयोड, लेके, मार्क, आयोड, फाइटो )। नाकसे बहुत बदबूदार पपड़ीके खण्ड सब निकलते हैं। नाक खुजलाना, नासापुट और दोनों गालोंके बीचमें। वियोग, गुणा और भाग करना उनके लिये बहुत कठिन हो जाता है। रोगी हमेशा यह सोचता है, कि उसका मस्तिष्क विकृत हो गया है ( ऐन्थ्रा, केल्क, कैनाब-इन, सिमिसिफ्यूगा, हाइड्रोफोब, केली-ब्रोम, लैक-कैन, मिडोरिन, नक्स ), मानो बहुत शीघ्र ही उसे पक्षाघात हो जायगा ( ऐनाक, आर्नि, ऐसाफ, बेल )। सभी विषयोंमें उदासी ( अरम-मूर-नैट, केली-ब्रोम, मार्क, ऐ नाई, नक्स-मस, ओपि, फास, ऐ-फास )। रात होते ही रोगीके मनमें भयानक डर पैदा हो जाता है और उसका जी सूख जाता है, क्योंकि नींद खुलनेपर रोगीमें अनिर्वचनीय शारीरिक और मानसिक अवसाद और यन्त्रणा पैदा हो जाते हैं ( लैके ), यह इतना भयङ्कर होता है, कि रोगी उसकी अपेक्षा मृत्युको अच्छा समझता है। रोग आरम्भ होनेके पहलेकी सब घटनायें ही उसे अच्छी तरह याद रहती हैं, परन्तु उसके बादमें

जितने दिनोंतक रोग भोगा है, उतने दिनकी कोई घटना, नाम या तारीख उसे याद नहीं रहती। स्तम्भित, अन्यमनस्क भाव और लगातार अपना हाथ धोया करता है।

**मस्तक।**—स्नायुगत सर दर्द,—तकलीफसे रातमें नींद नहीं आती ( चायना, सल्फ ) और प्रलाप पैदा हो जाता है, दिनके प्रायः ४ बजनेके समय ही प्रकोप पैदा होता है, रातके १० बजेसे ११ बजेतक बहुत बढ़ता है और सवेरा होते ही आराम होता है ( रातके ११ या १२ बजनेके समय आराम हो जाता है—लाई )। पाकाशयिक सर-दर्दकी असह्यनीय यन्त्रणा, माथेकी धमनियाँ सब खूनसे भर जाती हैं और उनमें भयानक टपक हुआ करती है; इसके साथ भयानक ज्वर भोग करते हैं, वमन करनेके समय बार बार ओकाई आती है, ऋतु नियमित, परन्तु स्राव बहुत थोड़ा होता है। कई महीनोंतक ऐसी ही अनुभूति, वस्तिक्रियाके बाद, पाखाना होनेके बाद, प्रसव-वेदनाकी तरह दर्द होता है ( लेक-डिफलो, सोरिन, टियुबर्कुलिन )। विदारित मलाव भ्रंश,—मलद्वारके बाहर एक सम्पूर्ण खिला हुआ गुलाबके फूलकी तरह दिखाई देता है, उपदंश विषकी वजहसे और दुरारोग्य ( ऐ-नाई )।

**मूत्रयन्त्र आदि।**—मूत्रनलीमें जलन, बार बार पेशाबका वेग, पीले रङ्गका पेशाब इत्यादि।

**पुं-जननेन्द्रिय।**—"उपदंश विषसे दूषित धातुवाले व्यक्ति या जो सब रोगियोंका उपदंशका जखम बाहरी प्रयोगसे आरोग्य हुआ है, वे यदि उस कारणसे बहुत दिनोंसे कष्ट और चर्म-रोग भोग करें तो उनकी चिकित्साके पहले ही, यदि किसी दवाका स्पष्ट लक्षण न रहे तो सिफिलिनमके प्रयोगसे विशेष उपकार हुआ करता है" ( एड्च, सी, ऐलेन )। डा० टामस वाइल्डस कहते हैं, कि वे प्राथमिक उपदंशकी चिकित्सा करते समय पहले नित्य रातमें एक एक मात्रा सिफिलिनम ( १००० क्रम ) प्रयोग करते हैं। उससे पहले दो सप्ताहतक जखम बढ़ जाता है और इसके बाद क्रमसे आरोग्य हो जाता है और किसी तरहका गौण लक्षण नहीं प्रकट होता। दूसरे या तीसरे सप्ताह जखमके किनारे सब ऊँचे, बाहरकी ओर घूमे, कखड़े हो जाते हैं और घोर लाल रङ्गके हो जाते हैं, ऐसे स्थानपर वे १० से १४ दिनोंतक रोज रातमें एक मात्रा लेक-कैनाइनम ( १०,००० क्रम ) प्रयोग करते हैं और इस तरहकी चिकित्सा करने

पर जब जखम स्वाभाविक आकारमें आ जाता है, तब वे फिर एक एक मात्रा सिफिलिनम ( १००० क्रम ) प्रयोग कर रोगको आरोग्य कर देते हैं, यदि इसके बाद भी जखमवाले अंशमें कड़ापन रहे, तो कई दिनोंतक रोज चार मात्रा ऐसिड नाइट्रिक ( ३० क्रम ) का प्रयोग करते हैं. उपदंशका जखम, बाघी, नाना प्रकारके जखम और प्रदाह।

**स्त्री-जननेन्द्रिय।**—प्रदरका स्राव बहुत ज्यादा, योनि-आवरणको भेदकर पैरकी राहसे एंड़ीतक चू पड़ता है ( ऐल्यू ), रङ्ग पीला और बहुत बदबू। जरायु प्रभृति शिथिल। डिम्बाधारमें दर्द, ऋतुस्रावमें कष्ट, कष्ट-रज, स्तनमें दर्द।

**श्वासयन्त्र।**—ऋतु आरम्भ होनेके पहले दिवस स्वरभङ्ग या एकदम स्वर-लोप हो जाना। पुराना श्वास-रोग पैदा हो जाना, प्रत्येक ग्रीष्म ऋतुमें जब जलवायु गर्म और जलीय रहती है, प्रकोप सन्ध्याके समय आरम्भ होता है और रातभर भोगने बाद सवेरे अच्छा हो जाता है, कई बरसोंतक रोगी वायुनली सुजगस श्वास-रोग भोग करता है, पर प्रकोप केवल रातमें सोने बाद या अन्धड़-पानीके समय आरम्भ होता है, इसलिये स्नायु सब इतने रुखड़े हो जाते हैं, कि रोगी कई दिनोंतक, दिन रात किसी समय भी सो नहीं सकता। भयानक श्वासकष्ट,—वायु-मार्गमें घड़ घड़ साँय साँय शब्द हुआ करता है, रातके अन्तिम भागमें १ बजनेके समयसे लेकर ४ बजेतक प्रकोपकी अधिकता। प्रचण्ड खाँसी—रातमें बढ़ना, लगातार खाँसीकी वजहसे रातमें नींद नहीं आती। गाढ़ा पीले रङ्गका और स्वादहीन बलगम निकलता है, वक्ष विदारक सूखी खाँसी, केवल रातमें, खाँसनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो कण्ठके भीतर छिल गया है, या खाल उधड़ गयी है। क्रुप-खाँसी,—प्रकोपके समय प्राणान्तक वमन पैदा हो जाता है, दाहिनी करवट सो नहीं सकता, क्योंकि इस तरह सोनेपर उसे सूखी खाँसी आने लगती थी। वक्षपर इतना दबाव मालूम होता है, कि श्वास रुक जाना चाहती है, वक्षके पंजरे आदि मानो मेरुदण्डकी ओर बड़े जोरसे खिंच रहे हैं, इस तरहकी अनुभूतिकी वजहसे श्वासकष्ट, वक्षका फैलाना, बहुत ही कष्ट साध्य हो जाता है।

**हृत्पिण्ड।**—हृत्पिण्डके मूल देशसे शिखरतक फैलनेवाला छुरी मारनेकी तरह दर्द ( शिखरसे मूल देशतक = मिडोरिन ), हृदकपाटकी बीमारी।

**प्रत्यङ्ग आदि ।**—मेरुदण्डके ऊपरी अंशमें अस्थिका सड़ना और टेढ़ापन। ग्रीवाकी ग्रन्थियाँ सब फूली और उसपर अनगिनती खोलदार मसे निकलते हैं। पीठ, श्रोणि-फलक और दोनो ऊरुमें दर्द,—रातमें बढ़ना। स्कन्ध-सन्धि और त्रिकोण पेशीमें संयोग-स्थलका वात,—वृद्धि=बगलकी ओर हाथ उठानेपर ( रास-टक्स )—दाहिने स्कन्धका वात ( साङ्गिविन, विड्डा ),—बायें कन्धेका ( फेरम )। निम्नाङ्गकी प्राणान्त करनेवाली यन्त्रणा,—बिलकुल ही नींद नहीं आती, उत्ताप प्रयोगसे बढ़ना और ठण्ढा पानी ढाल देनेपर घटना।

**सार्वाङ्गिक ।**—इसका दर्द सूर्यास्तसे सूर्योदयतक भयानक बढ़ता है ( मार्क, फाइटो,—सूर्योदयसे सूर्यास्ततक बढ़ना=मिडोरिन )। दर्द आदि धीरे धीरे बढ़ता है और धीरे धीरे ही घट जाया करता है ( स्टैनम ), दर्द जगह बदलनेवाला ( केली-बाइ, लैक-कैन, ) और रोगीको एक भावसे नहीं रहने देता ( रास )। इसके सभी लक्षण रातके समय बढ़ते हैं।

**त्वचा उद्भेद आदि ।**—धीरे धीरे बढ़नेवाला, लाल या तांबेके रङ्गका और शीतल होनेपर अर्थात प्रदाह घट जानेपर नीला रङ्ग धारण करता है।

**दुबलापन ।**—समूची देह दुबली पतली, अस्थि-सार हो जाती है ( ऐब्रोट, मिडोरिन, सार्सा )। सवेरे रोगीको बहुत सुस्ती मालूम होती है। खर्व आकृति, जीर्ण, शीर्ण और बुड्ढा दिखाई देनेवाला शिशु ( मिडोरिन, सार्सा, ऐब्रोट, आयोड )।

उपदंश विषसे दूषित धातुवाले मनुष्योंमें, जब किसी दूसरी दवासे रोगकी शांति या स्थायी उपकार नहीं होता, तो उस समय सिफिलिनमका अवश्य प्रयोग करना चाहिये।

**निद्रा ।**—रातके समय अस्थिर निद्रा, आधी रातमें नींद खुल जाती है, फिर नींद नहीं आती।

**ज्वर ।**—बहुत सर-दर्द, सारा शरीर ठण्ढा, लिहाफसे ढके रहना चाहता है, पिपासा, पसीना और कमजोरी।

**सम्बन्ध ।**—सदृश—ऐ-लाइ, [illegible], अरम, अरम-म्यूरनेट, केली-आयोड, लैक-कैन, लेके, मार्क-कोर [illegible]।

**तुलनीय।**—उपदंशसे उत्पन्न बीमारीमें और हड्डीकी बीमारीमें—अरम कैली आयोड, नाइट्रिक-ऐसिड। नक्सोर—जन्स, कैली-बाई। बार बार फोड़ा—(छोटे फोड़े—ऐन्थ्रासि-)। दुबलापनमें—आयोड, ऐब्रोट। हृत्पिण्डमें दर्द—मैडो, स्पाइजि। नींदके बाद बढ़ना—लेकेसि, कार्सिका। कब्जियत—लैक-डि, टियुबर्क। मलद्वारका फटना—थूजा। कन्धेमें वात—रास, सैंगुन, फिरम। कौलिक उपदंश—क्रियो।

**शक्ति।**—२०० से उच्चतर और उच्चतम क्रमका प्रयोग करना चाहिये।

---

## थाइरायडिनम।

(THYROIDINUM)

**दूसरा नाम।**—थाइरायड एक्सट्रैक्ट, आजकल इसके विचूर्णको आयोडा थाइरिनम कहते हैं।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—भेड़ या गायके बछड़ेकी ढिदल ग्रन्थिके सतसे तैयार होता है (विचूर्ण और अर्क)।

**लक्षणके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है.—फोड़ा, गर्भावस्थामें पेशाबमें अण्डलाल, दृष्टिमें विकार, आर्त्तवका अभाव, रक्ताल्पता, नया हृत्शूल, पीठमें दर्द, नीहार कण्डु, कब्जियत, आक्षेप (सूतिकावस्थामें आक्षेप), अतिसार, बहुत ज्यादा पसीना, शोथ, बाधक, कर्ण-विवरकी बीमारियाँ, अकौता, मूर्च्छा, अर्बुद, हड्डी टूटना या टूटी हड्डीका देरसे जुड़ना, गलगण्ड, केश झड़ना या केश उड़ जाना, हृत्पिण्डकी क्रियाका लोप होना और बहुत सी बीमारियाँ, मूर्च्छावायु, मृगीकी तरह मूर्च्छावायु चर्म-रोग, बुद्धिकी जड़ता, कुष्ट-रोग, उन्माद, स्तनमें दूधकी कमी, स्नायविक सुस्ती, मोटे होते जाना, आँखके स्नायुका प्रदाह हाथ पैरका पक्षाघात, अर्द्धाङ्ग पक्षाघात, यक्ष्मा, सारे शरीरमें लाल दाने, विचर्चिका, सूतिका ज्वर, पपड़ी या करौंट निकलना, चर्म-रोग, उपदंश, धनुष्टंकार इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास ।**—मनुष्य या बच्चेकी द्विदल-ग्रन्थि, अपरिपुष्ट या उसका अभाव रहनेपर उसकी देहकी परिपोषण क्रिया नहीं होती और त्वचाके नीचेवाले तन्तुमें रसकी तरह पदार्थ निकलता या बहता रहता है। इस वजहसे उन उन अंगोंकी, विशेषत मुखमण्डलकी और हाथकी त्वचा फूल जाती है और शोथयुक्त हो जाती है। उसका चेहरा मलीन और सफेद हो जाता है और बुद्धि जड हो जाती है। इस रोगको श्लेष्मा और सूजन या शोथ कहते हैं। इन सब रोगियोंको द्विदल-ग्रन्थिका निर्यास सेवन करानेसे उनका रोग आराम हो जाया करता है। इस ग्रन्थिके बढनेपर बहिस्तताक्षि गोलक ( आँखका गोला बाहर निकल पडना ) रोग पैदा होता है। इस रोगमें रोगीकी आँखका गोला दो बैंगनोंकी तरह दिखाई देता है, उसका हृदस्पन्दन या हृत्पिण्डकी गति बहुत ही तेज हो जाती है और रोगीको अन्यान्य हृद्‌रोग भी पैदा हो जाया करते हैं। यह सब लक्षणावलीमें बताये गये हैं। जिन सब बच्चोंमें इन द्विदल ग्रन्थियोंका अभाव या रोग रहता है, उनकी बुद्धि हमेशा जीवन भर जडकी तरह रहती है, उनके मुंहसे हमेशा लार निकला करती है और दृष्टि टकटकी लगी रहती है। इसके विषयके अन्तर्गत होनेवाली सूजन बहुत कडी हो जाया करती है, दबानेपर गड्ढा नहीं पडता। मिक्सिडिमाके रोगियोंके माथेमें केश नहीं रहता। इसके अलावा इस दवासे आगे लिखे रोग सब आरोग्य हो जाया करते हैं :—( १ ) गलगण्ड ( २ ) शरीरकी त्वचाकी लालीसे पैदा हुई जुरपित्ती—दोनों पैरोंकी त्वचा घोर लाल, पपडीसे ढकी और प्रचण्ड खुजलीसे भरी, मीनशल्किका उपदंशिक चर्मरोग, त्वचाका कड़ापन, उन्माद रोग, प्रसवके बादका उन्माद और जरायुका सूत्रकाण्डमय अर्बुद और मोटा होते जाना रोगकी यह एक उत्कृष्ट दवा है।

## लक्षणावली ।

**मन ।**—किसी किसी समय ऐसा होता है, कि रोगीको किसी तरह भी बोलाया नहीं जा सकता, और कभी कभी ऐसा होता है, कि रोगी भयानक भयानक भावोंसे भरा और नर हत्या प्रिय हो जाता है। जिसे सामने पाता है, उसीकी ओर दौडकर गला दबाकर उसे मार डालना चाहता है। उदास, चिडचिडा और दुःखित भावसे भरा रहता है, पर क्षण भर बाद ही महान आनन्द और उल्लास प्रकट करता है। विकार अवस्थामें रोगी बराबर [illegible]

यही सोचता है, कि मानो सभी उसे कष्ट दे रहे हैं। (वेसिलिनम—खिट्ज-लैण्डमें डा० यङ्ग)। नींदकी अवस्थामें गला भयङ्कर रूपसे रुक जाना चाहता है। अभी अत्यन्त उत्तेजित भाव दिखा रहा था, क्षण-भर बाद ही महान शोक प्रकट करने लगता है, बहुत ही अधिक क्रोधी स्वभाव और उत्तेजना प्रवण। सभी विषयोंमें असन्तोष प्रकट करना आरम्भ करता है। कभी कभी कुछ देख-कर मानो डर जाता है।

**मस्तक।**—माथा बहुत हल्का मालूम होता है, पर सरमें चक्कर आनेकी तरह नहीं। रातके अन्तिम भागमें चार बजनेके समय, नींद खुलनेपर देखता है, कि माथेमें बहुत दर्द हो रहा है और प्रत्यङ्ग आदि और कमरमें भयानक दर्द होता है। इसी तरह तीन दिनोंतक रहता है और रोगीको बाध्य होकर शय्यामें पड़े रहना पड़ता है। लगातार सर-दर्द, सरके पिछले भागमें और ब्रह्मतालुमें दर्द हुआ करता है, सरके केश झड़कर फिर केश पैदा हो जाते हैं। ललाट देशका सर-दर्द,—४ दिनों तक लगातार भावसे तकलीफ बनी रहती है।

**आंख।**—दोनों आँखके गोले बाहर निकले हुए। चेहरा तमतमाया ओठोंमें जलन होती है और उससे लगातार पपड़ी निकला करती हैं। जीभपर मैलकी मोटी तह, मुखमण्डलकी त्वचामें बहुत खोंचन मालूम होती है और क्रोध प्रकट करनेवाली लाली दिखाई देती है।

**कान।**—कानके पीछे रस-भरे दाने।

**चेहरा।**—लाल, जलन, खाल उधड़ना।

**जीभ।**—मानो उसपर मोटा लेप चढ़ा है, प्यास।

**कण्ठ।**—जिनकी आँख बाहर निकली हुई हो उनका गलगड (आयोड, साई, स्पञ्जि, केक्टस,) द्विदल ग्रन्थिका आकार बहुत बड़ा हुआ—इसके साथ ही कलेजा बहुत धड़का करता है।

**पाकाशय।**—इसके सेवनसे भूख बढ़ जाती है और पाचन क्रिया अच्छी तरह होने लगती है। मिचली मालूम होती है और सुस्ती रहती है। पाक अन्त्राशयिक रोग और पतले दस्त आना, आध्मानकी अधिकता और वमन की इच्छाके साथ पीठमें दर्द।

**मलांत** ।—पाचनमें गड़बड़ीकी वजहसे पतले दस्त आना। कब्जियत दूर होकर स्वाभाविक पाखाना होता है। आध्मानके साथ सर-दर्द।

**पेशाब** ।—पेशाबका परिमाण बढ़ जाना, बहुमूत्र, पेशाबके साथ लार और शर्करा मिली रहती है, इससे मधुमेह भी आराम हो जाया करता है।

**स्त्री-जननेन्द्रिय** ।—संगमकी अधिक कामना। जो ऋतु एक वर्ष-तक बन्द था, वह छः दिनोंमें ही पैदा हो गया था। रज—बहुत ज्यादा स्राव, बहुत दिनोंतक हुआ करता है और जल्दी जल्दी आरम्भ हो जाता है। यौवनके आरम्भमें पहली बारका ऋतुस्राव न होना। बायें डिम्बाधारमें हमेशा दर्द मालूम होता है और इस अंशमें बहुत दर्द हुआ करता है। रोगिनीका चेहरा सफेद और तकलीफ प्रकट करनेवाला हो जाता है। तलपेटमें दर्द, सर-दर्द और जी मिचलाया करता है, प्रसूताके स्तनमें दूध नहीं होता। सूतिकाक्षेप या नवीन प्रसूताका धनुष्टङ्कार आदि आक्षेप। स्तनका अर्बुद। जरायुपर सौत्रिका या सौत्रिक अर्बुद पैदा हो जाता है। रोगिनी बहुत कमजोर और भूख यथेष्ट रहती है पर दिनों दिन दुबली होती जाती है।

**श्वासयंत्र** ।—रक्त-कासके साथ खाँसी, क्षय कास चिन्ह, बायें फेफड़े का आक्रान्त होना।

**हृत्पिण्ड** ।—हृत्शूल रोगके रोगीकी मृत्यु होनेकी सम्भावना। दो सीढ़ियाँ चढ़ते ही हृत्पिण्डकी चाल तेज और फिर स्थिर हो जाती है और रोगी आसन्न-मृत्यु हो जाता है। नाड़ी बहुत तेज रहती है, पर रोगी सो नहीं सकता। झुककर जूता पहननेके समय हृत्पिण्ड सुस्त और मरनेकी तैयारी हो जाती है। एक दिन कुछ अधिक परिश्रम करनेपर, रोगीकी साँस रुक जाती है और उसे ऐसा मालूम होता है, मानो वह अब न जियेगा। अर्द्ध-शायित अवस्थामें लेटने और उत्तेजक दवाके प्रयोग करनेपर घटना। अभी तभी मूर्च्छा आ जाती है। बहुत सुस्ती और मिचली मालूम होती है, थोड़ा भी परिश्रम करनेपर कलेजा धड़कने लगता है।

**सार्वाङ्गिक** ।—अभी तभी शरीरके किसी न किसी अंशमें दर्द हुआ करता है। मुखमण्डल और दोनों पैर ऐसे मालूम होते हैं, मानो शोथ हो

गया है। बहुत बेचैनी मालूम होती है, सोनेपर आराम मिलता है। मान्सव-शोथवाले रोगियोंको बहुत सर्दी लगा करती है,—थाइराइडिनमके सेवनसे यह जाड़ा लगना क्रमसे घटता जाता है। सूजन सब बहुत कड़ी रहती है और दबानेपर गड्ढा नहीं होता।

**त्वचा।**—मीन-शल्किका,—रोगीको बहुत जाड़ा मालूम हुआ करता है और उसके हाथ और दोनों पैर हमेशा बरफकी तरह ठण्डे रहते हैं। शरीरकी त्वचा नीली हो जाती है, ग्रन्थियाँ सब फूलकर लोहेकी तरह कड़ी हो जाती हैं। शरीरकी त्वचा सूखी, शरीरकी त्वचासे बहुत रूसी या भरामास निकलता है, परन्तु रोगीको न तो पसीना होता है और न पेशाब होता है। विचर्चिका,—इसके सेवनसे रोगवाले अंशकी खुजली और लाली घट जाती है, दाने सब अलग-अलग हो जाते हैं और बड़ी बड़ी पपड़ीके रूपमें निकल जाया करते हैं और अन्तमें प्रदाहका भाव बिलकुल ही नहीं रहता। हुक-रोग,—रोगवाले अंशको त्वचामें बहुत खींचन मालूम होती है तथा वह स्थान गर्म मालूम होता है तथा लाल दिखाई देता है, पीब पैदा होनेका लक्षण बढ़ जाता है। अकौताकी खुजली बहुत घट जाया करती है, हाथ और पैरोंसे खाल निकलती है, गौण औपदंशिक उद्भेद, टूटी हुई हड्डी जुड़ जाती है (सिम्फाइट)।

**निद्रा।**—निद्राकी प्रवृत्ति अर्थात औंघाई आती रहना, ४ बजे रातकी समय नींद खुल जाना, सरमें दर्द; नींद न आना।

**ज्वर।**—चेहरा लाल, मिचली, बेहोशी, प्यास, पसीना, इत्यादि।

**तुलनीय।**—आर्स, बैसिलिनम, कैल्के, डिजिट, क्यूप्रम, आयोड, साइलि, स्पञ्जिया।

**सदृश।**—विचर्चिकामें—आर्स। सीढ़ी चढ़नेपर कलेजा धड़कना=अरम-म्यूर। थोड़े भी परिश्रमसे पसीना=आर्स, कैल्के, आयोड, केली कार्ब, साइलि। जरा भी शरीर हिलानेपर=डिजिट, फेरम, नेट-म्यूर, स्टैफ। हृत्पिण्डकी दुर्बलताकी वजहसे मूर्च्छा=केली-फास। हृत्पिण्डमें पक्षाघातकी आशंका—ऐकी, कार्बो-वेज, क्रोटेल, लेके, नेजा और ऐसिड हाइड्रोसायानिक। बाहर निकला हुआ आंखका गोला=डिजिटेलिन, लाइकोपस, स्पञ्जि, स्ट्रिक-

निन। बाहर निकले हुए आँखके गोलेके साथ ह्रिदल ग्रन्थिका बढ़ना=कैल्क, फेरम, फेरम-आयोड, लाइकोपस, स्पाई, स्पञ्जि। यक्ष्मामें—बैसिलिनम। उपदंशमें—मार्क, साइलि। सर दर्दमें—लेकेसिस।

शक्ति।—३ रे दशमिकसे २०० शततमिक।

---

## वेरियोलिनम।

### ( VARIOLINUM )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—मसूरिका ( चेचक ) के रस या पीवसे इसका विचूर्ण तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—दमा, पीठमें दर्द, कम्प ज्वर, माथेके पिछले भागमें दर्द, स्नायुशूल, चेचक, अण्डकोषका सूजना इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास।**—वेरियोलिनम और वैक्सिनिनम इन दोनोंकी ही क्रिया एक तरहकी होती है और जिस लक्षणमें एकका प्रयोग होता है, दूसरेका भी ठीक उसी लक्षणमें व्यवहार होता है, तथा वैसी ही अवस्थामें इसका भी प्रयोग होता है। चेचककी बीमारीके आरम्भमें जो सब लक्षण प्रकट होते हैं, ठीक-ठीक वे ही सब लक्षण वेरियोलिनमके निर्णायक हैं। यह चेचक रोगकी एक बहुत ही उत्तम प्रतिषेधक दवा है और गोम-सूर्याधान अर्थात टीका लगवानेकी अपेक्षा लाख गुना अच्छा है। इसके साथ ही टीका लगवानेपर कभी-कभी जो सब उत्कट रोग पैदा हो जाते हैं, वेरियोलिनमके प्रयोगसे उन सबका कोई भी भय नहीं रह जाता। जो कोई मनुष्य प्रति वर्ष चेचकके प्रादुर्भावके दो एक महीना पहले वेरियोलिनम या वैक्सिनिनम ३० शततमिक क्रमकी लगातार एक-एक मात्रा तीन दिनोंतक सेवन करेगा, वह उस वर्षके लिये एकदम निश्चिन्त रह सकता है।

इसके निर्णायक लक्षण ये हैं:—( १ ) भयानक सर्दी और बहुत जाड़ा मालूम होना,—ऐसा मालूम होता है, कि पीठपर बरफका पानी ढाला जा रहा है। प्रचण्ड ज्वर,—मानो रोगीकी देह जलती जा रही है, माथेमें असह्य दर्द, माथा इतना भारी मालूम होता है, कि रोगीमें माथा उठाये रखनेकी शक्ति

नहीं रहती, सर सीधा उठाते ही रोगीको ऐसा मालूम होता है, कि वह पीछेकी ओर गिर जायगा। मुंह और आंखोंसे मानो जलती हुई भाफ निकलती है; इतना ताप रहता है, कि किसकी शक्ति है जो उसके शरीरपर हाथ रख सके। इसी तरहका तेज कमरमें दर्द,—मानो कमर टूट जायगी। रोगी दर्दसे बेचैन हो पड़ता है और कभी लेटता है और कभी उठ बैठता है। इसी तरह वह किया करता है, पर उसे बिलकुल ही आराम नहीं मिलता, उसे अनिर्वचनीय कष्ट होता है। दोनों पैरोंमें इस तरहका दर्द होता है, मानो वे चबाये जा रहे हैं। इसके अलावा रोगी रह-रहकर पसीनेसे तर हो जाता है, पर इससे उसकी तकलीफ बिलकुल ही नहीं घटती। जी मिचलाया करता है, ऊपरी पेटमें दर्द होता है। उठ बैठनेपर बेहोश हो जानेकी सम्भावना हो जाती है। ललाट बेहद गर्म रहता है, चेहरा लाल और तमतमाया, दोनों नीली धमनियोंमें टपक हुआ करती है, सर-दर्दके समय ऐसा मालूम होता है, मानों माथेके चारों ओर एक बन्धन बँधा हुआ है ( ए कार्बोल ), ऐसा मालूम होता है, मानो सरके भीतर कोई छुरी मार रहा है, निद्रित अवस्थामें रोगी मुंह बाये पड़ा रहता है और यदि उसे कोई जगा देता है तो निचला हनु काँपता रहता है। जीभपर मोटी पीले मैलकी तह जमी रहती है, और निद्रित अवस्थामें जीभ बाहर निकल आया करती है और बाहर निकला हुआ अंश काले लेपसे ढका रहता है, इसी वजहसे रोगीकी जीभ ठीक सड़े हुए माँसके टुकड़ेकी तरह दिखाई देती है। कण्ठमें बहुत दर्द होता है, और तालुमूलके बगलवाले दोनों गह्वर लाल हो जाते हैं, मुंहसे भयानक बदबू निकलती है, कोई चीज निगलनेके समय कण्ठमें बहुत दर्द होता है और ऐसा मालूम होता है, कि कण्ठनली रुकी हुई है, मानो कण्ठके दाहिने पार्श्वमें एक गोला अड़ा हुआ है—इस ढङ्गकी अनुभूति होती है। रोगिनीके मुंहसे असह्य सड़ी गन्ध निकलती है ( केलि-पार्मेंगेनिकम )। उदरोर्द्ध-प्रदेशमें और ऊपरी पेटमें भयानक दर्द रहता है और स्पर्श सहन नहीं होता। हृदय-प्रदेशमें भी भयानक दर्द अनुभव होता है लगातार जी मिचलाया करता है और पित्त तथा खून मिले पदार्थका वमन होता है। दूध पीते ही वमन हो जाता है। पतला खून मिला मल। बार बार पतला भूरे रङ्गका या नये घासकी तरह हरे रङ्गका पाखाना होता है और उससे असह्य सड़ी बदबू आती है। आमातिसार या रक्तातिसार। पेशाबका रङ्ग लाल, रक्तकी तरह या मैला

और उसमें बदबू। अण्डकोषमें चोट लगने बादसे वह बहुत फूला और कड़ा रहता है।

इसके द्वारा नाना प्रकारके चर्म रोगोंमें फायदा होता है, दद्रुमेखलामें भी यह विशेष लाभदायक है। चर्मदनान्तिक स्नायुशूल रोग भी इससे आरोग्य हो जाया करता है।

## लक्षणावली ।

**मन ।**—पहले बोखारमें ही प्रलाप और मृत्युभय।

**मस्तक ।**—सरमें चक्कर आना, उठनेकी चेष्टा करनेपर मूर्च्छा आ जाती है। समूचे माथेमें दर्द रहता है। माथेके पिछले भागमें असह्य दर्द होता है।

**आंख ।**—कनीनिकाका संकोचन, आँखकी बहुत-सी बीमारियाँ ( किराटाइटिस ) इत्यादि।

**कान ।**—बहरापन।

**मुखमण्डल आदि ।**—चेहरा बैंगनी रंगका, नींदके समय जबडे झूल पड़ते हैं, जीभपर पीले रंगका मेल, दाँतमें भूरे रङ्गका दाग।

**गला ।**—गलेमें जखम, उपझिल्ली प्रदाहकी तरह, मुंहमें बहुत बदबू।

**पाकस्थली ।**—पेटमें दर्द, वमन, मिचली, पानी मीठा मालूम होता है।

**मल ।**—पतला रक्त मिला मल, भूरे रङ्गका या हरे रङ्गका मल, आम-रक्त, कब्जियत।

**मूत्रयन्त्र ।**—ब्राण्डीके रङ्गका लाल पेशाब, गदला बदबूदार पेशाब।

**पुं-जननेन्द्रिय ।**—अण्डकोषका फूलना, चोटके कारण कड़ापन और सूजन।

**श्वासयन्त्र ।**— दमा, श्वास-कष्ट, कष्टकर खाँसीके साथ गाढ़ा गोंदकी तरह बलगम।

**गर्दनका पिछला भा**[illegible] दर्द।

**अङ्ग-प्रत्यङ्ग** ।—बाहु ऐसे मानो पक्षाघात हो गया है। निम्नाङ्गका वात।

**चर्म** ।—चेचकके दाने निकलना, लाल फुन्सियाँ, खुजली, पपड़ी जमे दाने।

**ज्वर** ।—प्रबल कम्प, प्रबल ज्वर, पीठमें दर्द, प्यास नहीं रहती, बदबूदार पसीना इत्यादि।

**सम्बन्ध** ।—सदृश—ऐण्टि-टार्ट, एपिस, ऐ-कार्बोल, ऐन्थ्रासिनम, बेप्टि, केली-म्यूर, हिपोजिनिनम (सम्मिलित मसूरिका), लैके, मेलेण्ड्रिनम, मार्क-सोल, रास, साइलि, सेरासिनिया, सोलेनम-नाई, थूजा, विरेट्रम।

**दोषघ्न** ।—थूजा, अस्थिचर्म इत्यादि।

**शक्ति** ।—६ ठा शततमिकसे १००० शततमिक क्रम। उनमें ६, ३० और २०० क्रमका अधिक व्यवहार होता है।

---

## वेक्सिनिनम।

## ( VACCININUM )

**दूसरा नाम** ।—गो बीजके टीकाका बीज।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—उस टीकाका रस या पीबकी तरह पदार्थका विचूर्ण।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग** ।—निम्न-लिखित रोगोंमें लाभदायक है,—जखम आराम होनेके बादका चिन्ह, अकौता, कुष्ट, लाल मसे, मसानेका प्रदाह, चेचक या मसूरिका, अर्बुद, गो बीजके टीकाका दुष्परिणाम, हूपखांसी इत्यादि।

**उपयोगिता और आभास** ।—"वेरियोलिनम" देखिये।

### लक्षणावली।

**मन** ।—रोना, बेचैन नींद, विपन्न या चिड़चिड़ा, चेचकका भय।

**मस्तक** ।—कपालके सामनेवाले भागमें दर्द, दूधिया पपड़ीकी तरह उद्भेद।

**आँख**।—आँखोंका प्रदाह, लाल या क्षीण दृष्टि।

**नाक**।—नाकमें भार मालूम होना, नाकसे रक्तस्राव।

**मुंहके भीतर**।—जीभपर पीली आभा लिये लेप, मुंहका नासूर।

**पाकस्थली**।—भूख नहीं रहती, स्वाद या घ्राण शक्ति भी नहीं रहती।

**तलपेट**।—यकृत और प्लीहा प्रदेशमें दर्द, आध्मान वायु।

**मूत्रयन्त्र**।—पेशाबमें अण्डलालके साथ, मूत्रग्रन्थि-प्रदाह।

**श्वासयन्त्र**।—पेटके ऊपरी भागमें दर्द और हृत्पिण्डमें भार मालूम होनेके साथ ही साथ श्वासमें गड़बड़ी, वक्षके बायें भागमें सुई गड़नेकी तरह दर्द, दाहिनी ओरके पञ्जरेमें दर्द, यकृत और प्लीहा प्रदेशमें दर्द।

**हृत्पिण्ड**।—हृत्पिंड या धमनीमें ज्वरकी क्रिया या लक्षण।

**पीठ**।—पीठमें दर्द, कमरमें या कटिदेशमें बहुत दर्द।

**ऊर्द्धाङ्ग**।—बायीं ओरके बाहुमें दर्द, कलाईमें वातकी तरह दर्द।

**निम्नाङ्ग**।—ऊरुमें काटनेकी तरह दर्द, पैरमें ऐंठन, थकावट मालूम होना।

**त्वचा**।—सूखी और गर्म, लाल लाल दाने, चेचककी तरह जलन, कुटकुट करना।

**निद्रा**।—कपालके सामनेवाले भागमें और आँखमें दर्दके कारण नींद खुल जाना।

**ज्वर**।—ज्वर, प्रबल ताप, प्यास, बेचैनी, भूख न लगना, शीतके साथ ज्वर इत्यादि।

**सम्बन्ध**।—**दोषघ्न**—थूजा, एपिस, सल्फ, ऐण्टि टार्ट, सार्सलि, मैलेण्ड्रि।

**तुलनीय**।—चेचकमें—वेरियो, मैलेण्ड्रि, सैनाई। मसानेके प्रदाहमें—एपिस, मार्क-कोर। क्षय-काममें—बेप्टि, टियुबर्क। हूप खाँसीमें—थूजा, सैबा, ककस, फेरम।

**शक्ति**।—१२, ३० और २०० शततमिक क्रम।

# एक्स-रे।

## ( X-RAY )

**दूसरा नाम।**—रायेन जेन-रे।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—एक ड्राम अलकोहल भरी शीशी क्रूक टियूबमें क्रियाके समय आध घण्टेतक रख देनेपर दवा तैयार की जाती है। इससे ऊपरी क्रम तैयार हुआ करता है।

**आभास।**—दैहिक तथा मानसिक शक्तिकी प्रतिक्रिया पैदा करनेमें यह दवा विशेष समर्थ है। मापक या कैन्सर, कच्छु, विष, गुटिका प्रभृति दोष मिले धातुमें इसका प्रयोग करनेपर भीतरी दोष बाहर निकाल देती है। कैल्केरिया, सोराइनम, सलफर, सिफिलिनम, टियुबर्क्युलिनम वगैरह दवाओंसे जहां प्रतिक्रिया नहीं पैदा होती, वहाँ इससे बहुत काम होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नाना प्रकारके चर्म रोग, कर्कट रोग, अकौता, वात, जरायुकी बीमारी, थकन, जानु और पैरकी सूजन इत्यादि।

### लक्षणावली।

**मन।**— मानसिक उत्तेजना, मानसिक अवसाद, जो बात लिखनी चाहिये वह न लिखकर दूसरी लिखता है। मनुष्योंपर द्वेष-भाव।

**मस्तक।**— दाहिनी आँखपर दर्द, कपालमें दर्द, सवेरे सोकर उठते ही सर दर्द, औंघाईकी साथ दर्द, खोपड़ीमें दर्द, स्नायविक दर्द।

**आंख।**—आंखके गोलेमें दर्द, रक्तसंचयके कारण पलकें भारी, मानो नींद नहीं आई है।

**कान।**—कानमें शब्द, इसके साथ ही अच्छी तरह सुन नहीं पाता।

**नाक।**—नाकसे रक्तमय सूक्ष्म स्राव, सर्दी।

**मुख-विवर आदि।**—जबड़े अटकना, चिबुकमें जखम और सूखापन, दांतमें दाग, गलेमें ऐसा अनुभव होना मानो सेन्धा नमक रखा है। मुंहसे बदबू निकलना।

**पाकस्थली**।—भूख नहीं रहती, मांससे घृणा, मीठी चीज खानेकी इच्छा, प्यासके कारण मुंहका तीता स्वाद, मिचली और वमन।

**तलपेट**।—सूजन, आध्मान वायु, शूलका दर्द।

**मलांत्र**।—मलान्त्रमें सर्दीका प्रदाह, हरा मल, अध्मानके साथ निष्फल वेग।

**पुं-जननेन्द्रिय**।—पेशाब बन्द और बार बार पेशाब लगना, ध्वज-भंग, अण्डकोष शिथिल।

**स्त्री-जननेन्द्रिय**।—हरे रंगका ऋतुस्राव, डिम्बाधारमें दर्द, सर-दर्द, गर्म मालूम होना।

**श्वासयन्त्र**।—खाँसी, बहुत ज्यादा बलगम निकलना, धुमैला बलगम; प्रमेह-विष दूषित व्यक्तिकी खाँसीकी बीमारी। वक्षमें दर्द।

**हृत्पिण्ड**।—कलेजा काँपना; दर्द, हृत्पिण्डके चारों ओर वायु।

**अंग-प्रत्यङ्ग**।—दाहिने पैरमें गठिया, बाहुमें आमवातका दर्द। निचली हड्डीका सुन्न हो जाना या सूजन।

**ज्वर**।—नींदके आरम्भमें कम्प, ताप ऐसा मालूम होता है, कि उसी समय पसीना होगा। पसीना और कमजोरी।

**निद्रा**।—बायी करवट सोनेपर, हृत्पिण्डके आघातसे नींद खुल जाती है।

**त्वचा**।—सामने कपालमें बायी ओर फुन्सी पैदा हो जाना, त्वचाकी बहुत सी बीमारी, अकौता, आरक्तकी तरह इत्यादि।

**सम्बन्ध**।—तुलनीय—कैल्केरिया-कास्टिकम, हीपर, पोडो, नैट्रम, सल्फर, फेरम, साइलि। पल्सेटिला, सोरिनम, थूजा, जिङ्कम इत्यादि।

**दोषघ्न**।—नक्स और सल्फर।

**शक्ति**।—१२ वां या ३० वां या उससे ऊँचा क्रम।

---

## इलेक्ट्रिसिटस।

## ( ELECTRICITAS )

**दूसरा नाम।**—इलेक्ट्रिसिटी।

**प्रस्तुत।** - दूधकी चीनीमें बिजलीका प्रवाह संयुक्तकर उससे विचूर्ण तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगमें लाभदायक है—उत्कण्ठा, स्नायविक कम्पन, बेचैनी, ताण्डव, मूर्च्छावायु, वात, पक्षाघात, हृत्कम्पन, सर-दर्द, वज्राघात, अण्डज-पानी आदिकी आशंका, अङ्ग-प्रत्यङ्गमें भार इत्यादि।

**दोषघ्न।**—मार्फिया, ऐसिटेट।

**शक्ति।**—१२ और ३० शततमिक क्रम।

---

## मैग्नेटिस पोलाई ऐम्बो।

## ( MAGNETES POLI AMBO )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—दूधकी चीनी और सुखाये हुए पानीमें मैग्नेटका प्रभाव सम्मिलितकर यह तैयार होता है

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नीचे लिखे रोगोंमें लाभदायक है—सारे शरीरमें जलन, दोनों हड्डीके बीचकी उपास्थि आपसमें मिल जाती है, उस समय ऐसा दर्द होता है, मानो सन्धिकी हड्डियाँ टूट गयी हैं, फड़कना और चिलक मारनेकी तरह दर्द, सर-दर्द, पुराने जख्मसे रक्तस्राव होना।

**शक्ति।**—१२ और ३० शततमिक।

---

## मैग्नेटिस पोलस आर्टिकस।

( MAGNETIS POLI ARTICUS )

**दूसरा नाम और प्रस्तुत प्रक्रिया।**—मैग्नेटके नार्थ पोल उत्तर मेरु-ग्रन्थिसे पूर्वोक्त रूपसे तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—नींदमें व्याघात, सपनेमें घूमन कशेरुका मज्जामें टूटनेकी तरह शब्द अनुभव होना, सर्दी मालूम होन आंतमें दर्द इत्यादि।

---

## मैग्नेटिस पोलस आस्ट्रेलिस।

( MAGNETIS POLUS AUSTRALIS )

**दूसरा नाम और प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—मैग्नेट आफ साउथ पो पूर्वोक्त रूपसे तैयार होता है।

**लक्षणोंके अनुसार प्रयोग।**—अंगूठेके नखके भीतर बेहद द नखका भीतरकी ओर घुस जाना या बैठ जाना, पैरकी सन्धिका सहजमें खिर जाना, पैर लटकाकर बैठनेपर दर्द।

**शक्ति।**—१२, ३० या उससे ऊँचा क्रम।

---

# भारतीय औषधियाँ ।

## ऐब्रोमा आगस्टा-फोलिया ।
## ( ABROMA AGUSTA-FOLIA )

**दूसरा नाम** ।—उलट कम्बल ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—ताजे संग्रह किये हुए पत्ते से अमेरिकन फार्माकोपियाकी प्रणालीके अनुसार अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—बंगालमें बहुत जगह और भारतके बहुतसे ग्रीष्म-प्रधान प्रदेशमें उलट कम्बल यथेष्ट मिलता है ।

**जरायु और मूत्रयन्त्रपर** इसकी प्रधान क्रिया दिखाई देती है । भारतीय, विशेषकर बंगालके जनसाधारण बहुत दिनोंसे घरके पास ही उलट कम्बलके वृक्ष लगा रखते हैं और बाधक आदि जरायुकी बीमारीमें इसकी जड़के रससे पारिवारिक चिकित्सा किया करते हैं और आरोग्य प्राप्त करते हैं ।

कुछ दिनोंसे ऐलोपैथिक चिकित्सकोंने भी उलट कम्बलके अर्कसे बाधक की बीमारीकी चिकित्सा करना आरम्भ किया है । वे उलट कम्बलके पत्तेका रस और जड़के रससे प्रस्तुत अरिष्ट व्यवहार किया करते हैं ।

स्वर्गीय होमियोपैथिक चिकित्सक डा० डी० एल राय एम० डी० ने सबके पहले उलट कम्बलके पत्ते से तैयार अरिष्टसे बहुमूत्र आरोग्य करनेकी बात चिकित्सकोंके सामने प्रकटकी थी ।

होमियोपैथिक मतसे कष्टरज और रजोलोप, जरायुकी बीमारीके कारण हिस्टीरिया, ऋतुके समय शूलका दर्द प्रभृति लक्षणोंमें इसका प्रयोग होता है ।

बार बार बहुत ज्यादा पेशाब होना , पेशाब रोक न सकना, पेशाबके साथ चीनी अधिक जाना, पेशाब कर आने बाद ही प्यास, कमजोरी प्रभृति लक्षणोंमें

इसका मूल अर्क १-२ बूंद मात्रामें नित्य २।४ बार लगातार कुछ दिनोंतक सेवन करनेपर बहुमूत्र रोगमें बहुत फायदा होता है। बहुमूत्रके रोगीको यदि फोड़ा या दुष्टव्रण हो तो भी यह खूब फायदा करता है।

**सम्बन्ध !—तुलनीय**—जेम्बलाइलम, जनोशिया-अशोका, सिमिसिफ्युगा, पल्स, सिकेलि, ऐब्रोमा आगा-रेडियस, ( बाधक, ऋतुशूल ), सिजिजियम, ऐसिड-फास, लैक्टि-ऐसिड, इयुरे-नाइट्रि, नेट्रम-म्यूर ( बहुमूत्र )।

**शक्ति ।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति।

---

## ऐब्रोमा आगस्टा रैडिक्स।

## ( ABROMA AUGUSTA RADIX )

**दूसरा नाम ।**—उलट कम्बलकी जड़।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—उलट कम्बलकी जड़ या जड़की छालसे अमेरिकन फार्माकोपियाके अनुसार अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास ।**—बाधक, कष्टरज, इत्यादि जरायुकी बीमारीमें ऐब्रोमा-आगस्टाफोलिया और ऐब्रोमा-आगस्टा रेडिक्सके लक्षणमें कोई विशेष प्रभेद नहीं मिलता परन्तु ऐब्रोमा-आगस्टा फोलियाकी तरह ऐब्रोमा आगस्टा रेडिक्स बहुमूत्र रोगमें लाभ करता है, कि नहीं इसका अबतक पता नहीं लगा। मूलसे प्रस्तुत ऐब्रोमा आगस्टा रेडिक्स दवाकी अपेक्षा ऐब्रोमा आगस्टाफोलिया ( पत्तेसे बनी ) से जरायुकी बीमारीमें बहुत जल्दी और स्थायी लाभ होता है। यह बात बहुतसे विशिष्ट होमियो चिकित्सकोंने स्वीकारकी है।

ऐलोपैथिक चिकित्सक गण भी आज तक साधारण व्यवस्था-पत्र या पेटेण्ट इत्यादिमें जरायुका बल बढ़ानेवाली और रज निकालनेवाली दवाके रूपमें ऐब्रोम अगास्टा रेडिक्सका प्रयोग किया करते हैं।

वास्तवमें प्रदर, बाधक, अनियमित ऋतु, आँतोंका शूल, प्रभृति रोगोंमें ऐब्रोमा-आ-रेडिक्सका मूल अर्क या निम्न-शक्तिका प्रयोग करनेपर जरायुमें बल बढ़ता है और जरायुके रोग अति शीघ्र आरोग्य होते देखे जाते हैं।

**सम्बन्ध—तुलनीय।**—जेन्थक्साइलम, जनोशिया-अशोका, ऐकोमा-मा-फोलिया, पल्स, कोनोसिम्थ, सिमिसि, सिकेलि, सिपि।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न शक्ति।

---

## एकालिफा इण्डिका।

( ACALIPHA-INDICA )

( देखिये पृष्ठ—८ )।

---

## एकिरान्थेस-एस्पेरा।

( ACHYRANTHES ASPERA )

**दूसरा नाम।**—अपामार्ग, चिड़चिड़ा, खर-मजरी।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—समूचे ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—आयुर्वेद के मतानुसार अपाङ्ग की निम्न-शक्ति या मूल अर्क या क्वाथ व्यवहृत होता है। इससे खूब अधिक पेशाब होकर बहुत जल्द शोथ दूर हो जाता है।

होमियोपैथिक विधानके अनुसार स्वस्थ शरीरमें इसकी परीक्षा यदि की जायें तो इसके और भी बहुतसे उपयोगी गुण प्रकट होंगे।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न शक्ति।

---

## इगल-फोलिया।

( AEGLE FOLIA )

**दूसरा नाम।**—बिल्व-पत्र।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे बेल-पत्तेसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—बङ्ग देशमें यह बहुत विख्यात है, कि यह दवा पित्तनाशक ज्वरनाशक और सर्दीसे उत्पन्न ज्वरमें मृदु-विरेचक

अर्थात् हलका जुलाबके रूपमें तथा बलगम निकालनेमें बहुत लाभ करती है।

अग्निमान्द्य, अम्ल और शूलके दर्दमें भी यदि बिल्व-पत्रका रस कुछ दिनोंतक नियमित सेवन किया जाये तो खासा फायदा होता है।

दूषित जखममें बिल्व-पत्रकी ठण्डी पोल्टीस ( पानी डाले बिना ही चटनीकी तरह पीसकर ) प्रयोग करनेपर जखम बहुत जल्द आरोग्य हो जाते हैं। शरीरमें रक्तकी अधिकताके कारण यदि किसी जगह सूजन हो जाये तो बिल्व पत्रका रस लगानेपर लाभ होता है।

जिनके शरीरमें अधिक चर्बी रहनेके कारण शरीरसे बदबू निकलती है, उनके शरीरमें इसका ताजा रस लगानेपर बदबू नष्ट हो जाती है।

ताजे बिल्व-पत्रका रस कुछ दिनोंतक गोल-मिर्चकी बुकनी डालकर सेवन करनेपर सब तरहके शोथ दूर होते हैं। शोथ-रोगियोंको बिल्व-पत्र भिंगोये जलका सेवन करानेपर बहुत लाभ होता देखा जाता है।

होमियोपैथिक मतसे शोथ-युक्त ज्वर ( यह शोथ आँख, मुँह, ओंठ इत्यादि-पर साधारण सूजनके रूपमें भी हो सकता है और उदर तथा हाथ पैर इत्यादिकी अत्यधिक सूजन, थोड़ा पेशाब मिली मारात्मक सूजन भी हो सकती है)। गर्भावस्थामें शोथ, बेरि बेरि इत्यादि सब तरहकी शोथकी बीमारीमें इगल फोलियाकी निम्न-शक्तिसे आशासे अधिक लाभ होता है।

बेरि-बेरि रोगमें इसकी ३x शक्ति सेवन करनेपर थोडे ही दिनोंमें पेशाब खूब होने लगता है और शोथ घट जाता है, अग्निमान्द्य, हृत्पिण्डकी दुर्बलता प्रभृति लक्षण भी घट जाते है और रोगी निर्दोष भावसे आरोग्य प्राप्त करता है इत्यादि।

**सम्बन्ध—तुलनीय।**—एपिस, आर्स, एपोसाइनम, रास-टक्स, क्रोटेगस।

**शक्ति।**—३x, ३०, २००।

---

## इगल-मार्मेलस।

### ( AEGLE-MARMELOS )

**दूसरा नाम।**—बेल, विल्व-फल।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—कच्चे बेलकी गिरीमें सुरासार मिलाकर अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—पुराने अतिसार या आमाशय-रोगमें यदि किसी दूसरी दवासे लाभ न हो तो इगल-मार्मेलसका मूल अर्क ३ से ५ बूंद मात्रामें दिनमें दो चार बार सेवन करने तथा साथ ही साथ बेलका मुरब्बा या बकरीके दूधके साथ बेलका गुदा सेवन करनेपर बहुत फायदा होता है।

**सम्बन्ध—तुलनीय।**—नक्स, पोडो, ऐनाक।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति।

---

## आमलकी।

### ( AMLAKI )

**दूसरा नाम।**—आमला। ऐम्बेलिका-माइरोबेलम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—सूखे आमलेके विचूर्णसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—यह कब्जियत, मूत्रकृच्छ्रता, अम्ल, अजीर्ण और कफ-रोगकी बढ़िया दवा है।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न शक्ति।

---

## अर्जुन।

### ( ARJUNA )

**दूसरा नाम।**—टरमिनेलिया-अर्जुन।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—छालसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास ।**—हिमालयकी तराई, बङ्गाल, तथा सम्पूर्ण भारत, वर्मा और लंका-द्वीपमें अर्जुनका वृक्ष पैदा होता है।

आयुर्वेदके अनुसार अर्जुनका काढा या अर्जुनका घृत हृत्शूल, कलेजा धडकना, हृद्पिण्डकी कमजोरीके कारण शोथ, अनियमित हृद्-स्पन्दन इत्यादि हृत्पिण्डके कारण पैदा हुए बहुतसे उपसर्गोंकी एक बहुत बढिया दवा है। हृत्पिण्डकी बीमारीमें अन्य दवाओंके साथ अनुपान'स्वरूपमें अर्जुनका सदा ही व्यवहार हुआ करता है। रक्तपित्त, क्षयकास, रक्तातिसार, ग्रहणी, मेह वगैरह बीमारीमें भी अर्जुनके प्रयोगका विधान पाया जाता है। इस दवाकी सङ्कोचन क्षमताके कारण अर्जुनके क्वाथ या आसवके द्वारा जखमको धोनेकी भी प्रथा प्रचलित है। चोट लगकर हड्डी टूट जानेपर या काला दाग पड जानेके लक्षणमें अर्जुनके भीतरी और बाहरी प्रयोगसे लाभ होनेका उल्लेख पाया जाता है।

ऐलोपैथिक चिकित्सकगण भी आयुर्वेदके निर्देशके अनुसार, अब अर्जुनका व्यवहार कर सन्तोष जनक प्रभाव देख रहे हैं।

होमियोपैथिक मतसे अबतक अर्जुनकी स्वस्थ दैहिक और रोगियोंपर परीक्षा द्वारा उल्लेख योग्य प्रमाण नहीं प्राप्त हुआ, पर होमियोपैथ गण आज कल हृत्पिण्डकी बीमारीमें व्यापक भावसे इसका व्यवहार कर रहे हैं।

हृत्पिण्डका आन्त्रिक या क्रिया विकारके कारण पैदा हुआ शोथ, कलेजा धडकना, अनियमित नाडी और हृद्स्पन्दन इत्यादि लक्षणोंमें निम्न शक्तिका व्यवहार करनेका उपदेश होमियोपैथिक चिकित्साके पण्डितगण किया करते हैं।

जखम और काले दागमें इसके जलीय धावनका बाहरी प्रयोग और निम्न-शक्तिका भीतरी प्रयोग करनेकी वे सलाह देते हैं, और फायदा होता दिखाई देता है।

आजकल बेरी-बेरी रोग सब जगह बहुत फैला दिखाई देता है। बेरी-बेरी रोगमें जहां हृत्पिण्डपर भी रोगका आक्रमण होता है और इसी वजहसे बहुत तरहके उपसर्ग प्रकट होते दिखाई देते हैं, ऐसे स्थानपर अर्जुनका व्यवहार करनेपर बहुत फायदा होनेकी आशा की जा[illegible]

**सम्बन्ध।**—**तुलनीय**—आर्निका, सिम्फाइटम, हैमामे, कैलेण्डुला, (चोट और जखम), क्रोटेगस, (हृत्पिण्डकी बीमारी)।

**शक्ति।**—३—२००।

---

## अर्हर-पत्र।

## (ARHAR-PATRA)

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—अरहरके ताजे पत्ते से अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—अम्ल और कामला रोगमें इसकी निम्न-शक्तिका प्रयोग करनेपर किसी किसीको बहुत लाभ होता है।

**शक्ति।**—१x—३x।

---

## अश्वगन्धा।

## (ASVAGANDHA)

**दूसरा नाम।**—वाइथेनिया समनिफेरा, फाइसेलिस, फ्लेक्सिउरस।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—सूखी जडको विचूर्णकर सुरासारके साथ मूल अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—बम्बई प्रदेश और भारतके पश्चिम अंचलमें बहुत ज्यादा परिमाणमें अश्वगन्धा (असगन्ध) पाया जाता है। इस उद्भिदसे घोडेके मूत्रकी तरह तेज गन्ध निकलती है, इसीलिये इसका नाम अश्व-गन्धा पड गया है।

यह ध्वजभङ्ग रोगकी एक बहुत बढिया दवा है। बुढापा, बहुत दिनोंतक रोग भोगना या बहुत ज्यादा मैथुनके कारण रति-शक्तिकी कमजोरीमें अश्वगन्धाका मूल अर्क या निम्न शक्तिका प्रयोग करनेपर बहुत फायदा होता है।

बहुत दिनोंतक रोग भोगनेके कारण कमजोरी, बहुत अधिक मानसिक या शारीरिक परिश्रमकी वजहसे क्लान्ति, क्षयरोग, वात, खांसी शोथ या बच्चोंका

सुखंडी या रिकेट (Rickets) रोगमें अश्वगन्धासे बहुत अधिक फायदा होता है ।

अश्वगन्धा स्नायु और पेशियोंमें बल बढ़ाता है, इसीलिये जिस बालक या युवककी स्मरण-शक्ति और बोध-शक्ति कमजोर हो, पढ़ा हुआ विषय जल्दी समझमें न आये, बहुत दिनोंतक पढ़ा हुआ विषय याद न रख सके, पुष्ट भोजन खानेपर भी शरीर पुष्ट न होता हो या परीक्षाके लिये बहुत परिश्रम करना पड़ता है, उनके लिये अश्वगन्धा अमृतके समान है ।

ऊपर लिखे लक्षणोंमें आयुर्वेदके मतसे, स्मरणातीत कालसे इसका व्यवहार प्रचलित हो रहा है । आजकल ऐलोपैथिक चिकित्सकोंने भी इसका व्यवहार आरम्भ कर दिया है ।

**सम्बन्ध ।—तुलनीय ।**—एसिड-फास, नक्स, स्टैफि, लाइको, ऐवेना, ऐमियेना, सैवाल ।

**शक्ति ।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति ।

---

## ऐटिस्टा इण्डिका ।

## ( ATISTA INDICA )

**दूसरा नाम ।**—आस-सेवड़ा ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—ताजे पत्तेसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—बंगालके गावोंमें इसका गाछ बहुत अधिक पैदा होता है । गाववाले विशेषकर इसकी डालसे दतुवन करते हैं और बच्चोंको कृमि रोग हो जानेपर इसके पत्तेका रस प्रयोग करते हैं । इसके तिक्त गुणके कारण इसके द्वारा पित्त-रसकी समता उत्पन्न होती है तथा जाड़ा बोखारमें यह बहुत फायदा किया करता है । इसके पत्तेका रस सुंघाने और हाथकी कलाईमें शिराके ऊपर पत्ता बाँध देनेकी भी प्रथा प्रचलित है ।

होमियोपैथीके मतसे यह सविराम ज्वर, जाड़ा बोखार (द्वाहिक या त्र्याहिक), आन्त्रिक-ज्वर, पित्तशूल, क्रिमिशूल, क्रिमि-जनित मूर्च्छा और आक्षेप, उदरामय, कब्जियत, रक्तामाशय प्रभृति लक्षणोंमें

**सम्बन्ध।**—तुलनीय—इयुकेलिप्टस, चायना, सिना।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न शक्ति।

---

## ऐटिस्टा रेडिक्स।

### ( ATISTA RADIX )

**दूसरा नाम।**—घास सेवडाकी जड।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—मूलकी छालसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—रक्त आमाशय रोगकी यह बढ़िया दवा है। विशेषकर क्रिमिकी वजहसे या क्रिमिकी धातके व्यक्तिके रक्ता-माशयकी यह उत्कृष्ट दवा है और मन्त्र शक्तिकी तरह काम करता है।

**शक्ति।**—मूल अरिष्ट और निम्न-शक्तिका बार बार प्रयोग होता है।

---

## ऐज़ाडिरेक्टा इण्डिका।

### ( AZADIRACHTA INDICA )

**दूसरा नाम।**—मेला-ऐजाडिरेक्टा, नीम।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—नीम मैलेरिया-नाशक और चर्म्मरोग-नाशक है। इसीलिये मकानके दाहिनी ओर नीम गाछ लगानेकी चाल है। चर्म्मरोगमें नीमका घी, नीम-हल्दी या नीमके पत्ते पीसकर लगानेकी चाल प्रचलित है। चेचक, खसडा इत्यादि व्यापक चर्म्मरोगोंमें नीमके पत्तेकी हवा करनेसे लाभ होता है। आयुर्वेदके मतसे नीम सब तरहके चर्म्मरोगोंमें यहाँतक कि गलित-कुष्ठको भी श्रेष्ठ दवा है। नीमके पत्तेके पानीमें जखम धोनेपर जखम बहुत जल्द आरोग्य हो जाता है और सडना बन्द हो जाता है। क्रिमि, पित्तनाशक और बलवर्द्धकके रूपमें इसकी बहुत सुख्याति है।

होमियोपैथी-मतसे जाड़ा, बोखार, मैलेरिया ज्वर, पित्त ज्वर, दमा, सडे जखम, शरीरके भीतरके तन्तु सड़ जानेके कारण ज्वर, रति-शक्तिकी दुर्बलता,

श्वेत-प्रदर, ऋतुके साथ सड़े तन्तु निकलना प्रभृति लक्षणोंमें ऐलेडिरेक्टासे बहुत लाभ होता है ।

ज्वर-रोगमें पल्सेटिलाके इसका साथ बहुत कुछ सादृश्य है। पल्सेटिलाके ज्वरके लक्षणके साथ यदि बहुत अधिक कब्जियत रहे तो ऐलाडिरेक्टासे बहुत अधिक फायदा होता है ।

**शक्ति ।**—६x, ३० और मूल अर्क, रस और काढ़ाका बाहरी प्रयोग होता है ।

---

## बहेरा ।

## ( BAHERA )

**दूसरा नाम ।**—टर्मिनेलिया-वेलेरिका । वेलेरिक माइरो वेलेना । हिन्दी नाम—बहेड़ा ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचूर्णसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—हड़, बहेड़ा और आमला—ये तीनों ही मिलकर त्रिफला कहलाते हैं । त्रिफला पित्तका शमन करनेवाला तथा कोठा साफ करनेवाला है ।

बहेड़ाकी गिरी सकोचक है, इसी कारणसे प्रदाहमें बार बार इसकी गिरीका प्रलेप दिया जाता है और उससे बहुत लाभ होता है ।

यद्यपि होमियोपैथिक मतसे इसका भरपूर प्रूविङ्ग नहीं हुआ तथापि होमियोपैथीके अनुसार पित्तकी अधिकता, कब्जियत, स्वरभंग, खाँसी प्रभृतिमें सफलता पूर्वक इसकी निम्न-शक्तिका प्रयोग होता है ।

**शक्ति ।**—निम्न शक्ति ।

---

## ब्लूमिया ओडोरेटा।

## ( BLUMEA ODORATA )

**दूसरा नाम।**—कुकशिमा, शियाल-मोथा, कुकरौधा।

**उपयोगिता और आभास।**—अर्श, रक्तामाशय और रक्तप्रदर रोगमें ब्लूमियाकी निम्न-शक्ति बढ़िया काम करती है। काली खाँसी, स्वरभंग (ह्वोसेरा, सर्दि) शय्यामूत्र (शय्यामें रातमें पेशाब कर देना, वार्वेस्काम, घिना,) और वात रोगकी यह अच्छी दवा है।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति।

---

## ब्लैटा ओरियण्टेलिस।

## ( BLATTA ORIENTALIS )

देखिये— पृष्ठ—३४८।

---

## बेरोविया डिफियुजा

## ( BOERHAAVIA DIFFUSA )

**दूसरा नाम।**—लाल पुनर्नवा।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—रक्त पुनर्नवासे मूल अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—आयुर्वेदके मतानुसार पुनर्नवा शोथ, कुष्ट, मूत्र-पथरी, वात और ज्वर तथा मूत्र-नाशक महौषधि है। कुछ दिनोंसे एलोपैथी मतके अनुसार पुनर्नवाका सत, पेशाब लाने, हलका जुलाब, वमन करने और कफ निकालनेकी दवाके रूपमें व्यवहृत होता है।

होमियोपैथीके मतानुसार शोथ रोगमें इसका मूल अरिष्ट या निम्न शक्तिसे विशेष लाभ होता देखा गया है। बेरी बेरी या बहुव्यापक शोथ रोगमें पुनर्नवा

का मूल अर्क कई बूंद व्यवहार करनेपर असंख्य रोगियोंको बहुत अधिक लाभ हुआ है। अधकपारीका सर-दर्द, पेशाबमें कष्ट और मूत्र-पथरी रोगमें भी इससे बहुत फायदा होता है।

**शक्ति** ।—मूल अर्क कई बूंद मात्रामें या निम्न-शक्ति ।

---

## बेरोविया रिपेन्स ।

## ( BOERHAAVIA REPENS )

**दूसरा नाम** ।—सफेद पुनर्नवा ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—श्वेत पुनर्नवासे अरिष्टके आकारमें तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास** ।—यह दवा भी शोथ रोगमें ही विशेष कर व्यवहृत होती है। बेरो बेरी रोगमें इस दवाके प्रयोगसे बहुत लाभ होता है।

**शक्ति** ।—मूल अर्क और निम्न-शक्ति ।

---

## ब्राइयोफाइलम कैलिसिनम ।

## ( BRYOPHYLUM CALYCINUM )

**दूसरा नाम** ।—हेम सागर। ज़ख्महयात ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—ताजे पत्तेके रससे मूल अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास** ।—यह एक संकोचक और सड़ना दूर करनेवाली दवा है। हेमसागरका पत्ता आगमें झुलसाकर कटे जखम, फोड़ा तथा विषैले कीड़े वगैरह काटे हुए स्थानपर लगाकर बाँध देनेसे विशेष लाभ होता है।

उदरामय, आमाशय, हैजा प्रभृतिमें इसकी निम्न-शक्तिका भीतरी प्रयोग करनेपर और मूल अर्कका धावन बाहर लगानेपर विशेष लाभ होता है।

सम्बन्ध ।—तुलनीय—आर्नि, ईसा, हाइड्रो, इचिनि ।

शक्ति ।—मूल अर्क और निम्न-शक्ति ।

---

## कलेण्डुला आफिसिनैलिस ।
## ( CALENDULA OFFICINALIS )

देखिये— पृष्ठ—४४२ ।

---

## सिसल पिनिया वाण्डुसेला ।
## ( CAESALPINIA BONDUCELLA )

**दूसरा नाम** ।—कटकरंज , कुईनिया-इण्डिका ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** —फुनगीके पत्ते से अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—कटकरंजकी लता बंगालके खंडहरोंमें इधर उधर बहुत होती है। इसके पत्ते और फल सबमें ही बहुत काँटे होते हैं। फलोंमें फूलकी तरह दो तीन बीज होते हैं।

गाँववाले तथा आयुर्वेदिक चिकित्सक गण कटकारंजकी गिरीका चूर्ण बनाकर बोखारमें व्यवहार करते हैं।

होमियोपैथी मतसे मैलेरिया ज्वर, जाड़ा बोखार, सर-दर्द, प्यास और यकृतके बढ़नेमें तथा बोखारके बादकी कमजोरीमें इसका व्यवहार होता है।

सम्बन्ध ।—तुलनीय—चायना, आर्स, चिनि-आर्स ।

शक्ति ।—३x—६x ।

---

## कैलोट्रोपिस जाइगैण्टिया।

## ( CALOTROPIS GIGANTIA )

देखिये— पृष्ठ—४४५।

---

## कैसिया-सेफोरा।

## ( CASSIA SAPHORA )

**दूसरा नाम।**—काला कसुन्दा।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—काले कसुन्देकी जडकी छालसे मूल अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—दाद, घाव, फुन्सियाँ, रूसी, विचर्चिका प्रभृति लक्षणोंमें इसकी निम्न-शक्ति विशेष लाभ करती है।

**शक्ति।**—निम्न-शक्ति।

---

## सिफालेण्ड्रा-इण्डिका।

## ( CEPHALANDRA INDICA )

**दूसरा नाम।**—कुण्डरी, कान्निनिया-इण्डिका।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे पत्तेके रससे मूल अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—हाथ-पैरकी जलनमें कुण्डरीका पत्ता कुचलकर लगा देनेपर तुरन्त जलन शान्त हो जाती है। वायु और पित्तके कारण सर-दर्द और अनिद्रा रोगमें इसका रस माथा और कपालमें लगानेपर सर-दर्द तुरन्त बन्द होता है और अच्छी नींद आती है।

बच्चोंका हरे रङ्गका मल, पेटमें दर्द, कुथन प्रभृति लक्षणोंके साथ आमाशयको सिफालेण्ड्रा एक बढ़िया दवा है।

ज्वरमें विशेषकर पित्त-प्रधान व्यक्तियोंकी बीमारीमें सिफानेफ्ड्राका प्रयोग करनेपर आशासे अधिक लाभ दिखाई देता है।

**सम्बन्ध।**—**तुलनीय**—आर्जे-नाइट्रि, मार्क-कोर, सल्फ।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति।

---

## चिराता।

## ( CHIRATA )

**दूसरा नाम।**—चिरायता, ओफेलिया-चिराटा।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—सूखे डण्ठल और पत्ते से अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—हिमालयके उच्च शिखरपर चिरायता बहुत अधिक परिमाणमें मिलता है। आयुर्वेदके मतसे चिरायता, ज्वर, पित्त, और क्रिमि-नाशक, पाचक तथा मृदु-विरेचक है। जीर्ण-ज्वर तथा पुराने ज्वरमें चिरायताका लाभ भारतके सभी जनसाधारण जानते हैं। नये मैलेरिया ज्वरमें जब आर्सेनिक, क्विनिन इत्यादिका प्रयोग करनेपर भी लाभ नहीं होता और पित्तको प्रबलता दिखाई देती रहती है, ऐसे स्थानपर चिरायता रामवाणकी तरह लाभ दिखाता है। सान्निपातिक रोगमें जब क्विनिनका व्यवहार हो नहीं सकता, उस समय भी चिरायताका निःसङ्कोच भावसे व्यवहार हो सकता है।

**सम्बन्ध।**—**तुलनीय**—आर्स, चायना, सल्फ, सिना।

**शक्ति।**—निम्न-शक्ति।

---

## क्लेरोडेण्ड्रन।

## ( CLERODENDRON )

**दूसरा नाम।**—क्लेरो-इनफारचुनेटम, भांट, भाण्डिर।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे गाछसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास** ।—बङ्गालमें सड़कोंके आस-पास तथा खंडहरोंमें यह बहुत अधिक पैदा होता है। बङ्गालके गाँववाले ऐटिस्टा-इण्डिका या आंस-सेवडाकी तरह इसके पत्तेका रस भी बच्चोंके क्रिमि-रोगमें व्यवहार किया करते है।

मलेरिया ज्वर या पुराना ज्वर, प्लीहा और यकृतका बढना, कब्जियत, आँख मुंहमें जलनके लक्षणमें भाँटीका रस या मूल अरिष्ट बहुत फायदा करता है। अजीर्ण रोगमें भी यह फायदा करता दिखाई देता है।

**सम्बन्ध** ।—**तुलनीय**—ऐटिस्टा, सिना, चायना।

**शक्ति** ।—मूल अर्क, निम्न-शक्ति और पत्तेका रस।

---

## साइनोडन या दूर्वा ।

## ( CYNODON OR DURBA )

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—जड-सहित ताजी दूबसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास** ।—दूर्वा एक अनुत्तेजक, शक्तिवर्द्धक और रक्तस्राव रोकनेवाली चीज है। दूब सहजमें नहीं सूखती। इसलिये, इसका अर्क या दूर्वाका पानी शक्तिको बढाता है—यह सभी प्राच्य और प्रतीच्य विद्वान मानते हैं।

दूर्वाका रस रक्तका बहना रोकता है। इसीलिये, इस देशमें शरीरका कोई स्थान कट जानेपर, दूर्वा पीसकर या कुचल अथवा चबाकर उस स्थानपर लगा देनेकी प्रथा प्रचलित है। इससे रक्तस्राव तुरन्त रुक जाता है और जखम भी जल्द ही आरोग्य हो जाता है।

क्षयके कारण पैदा हुई खाँसीके साथ यदि रक्तस्राव हो तो दूर्वाका रस कई घण्टोंका अन्तर देकर लगातार या दूबकी जडका अरिष्ट सेवन करनेपर थोडे ही समयमें रक्तस्राव बन्द हो जाता है।

जरायु या आँतोंसे बहुत अधिक रक्तस्रावमें साइनोडोनका मूल अरिष्ट सेवन करनेपर खूब फायदा होता है।

**शक्ति** ।—मूल अर्क या निम्न शक्ति या दूर्वाका रस।

---

## साइपेरस ।

## ( CYPERUS )

**दूसरा नाम ।**—मोथा ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—विचूर्णसे अरिष्ट तैयार होता है ।

( मोथा देखिये )

---

## डेसमोडियम-गैंजेटिकम ।

## ( DEMODIUM GANGETICUM )

**दूसरा नाम ।**—शालपर्णि , हिन्दी सारिवान ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—पत्तेसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—आयुर्वेदके मतसे यह एक बलकारक और ज्वर नाशक दवा है । होमियोपैथीके अनुसार पित्त-ज्वर, सारे शरीरमें दर्द, सर दर्द, शिरोदण्डमें दर्द, अकडनका भाव प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है । सर्दी ज्वर, पुराना ज्वर, और सन्निपात रोगमें उल्लिखित लक्षणोंमें इस दवासे विशेष लाभ होनेकी आशा की जाती है ।

**शक्ति ।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति ।

---

## एम्बेलिया राइबस ।

## ( EMBELIA RAIBES )

**दूसरा नाम ।**—विडङ्ग । वाय-विडङ्ग ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—चूर्णसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—विडङ्ग एक प्रसिद्ध क्रिमि नाशक, रेचक और पेशाब लानेवाली दवा है ।

होमियोपैथीके मतसे क्रिमि रोगमें तथा उदरामय, अतिसार, अजीर्ण, पेट फूलना, प्रभृति क्रिमि जनित विविध उपसर्गोंकी सिडङ्ग एक बहुत ही बढ़िया दवा है। ऊपर लिखे लक्षणोंके साथ यदि कड़वा पेशाबका लक्षण भी दिखाई दे तो इस दवापर पूरा पूरा भरोसा किया जा सकता है।

**सम्बन्ध ।**—सिना, टियुक्रि, स्टेनम ।

**शक्ति ।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति ।

---

## एन्हाइड्रो ।

## ( ANHYDRO )

**दूसरा नाम ।**—हिञ्चे ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—ताजे संग्रह किये हुए हिंजेसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास ।**—आमाशय, पित्त-प्राधान्य, नया ज्वर, जीर्ण ज्वर प्रभृतिमें एनहाइड्रो बहुत फायदा करता है।

**शक्ति ।**—निम्न-शक्ति ।

---

## इयुपेटोरियम आयापाना ।

## ( EUPATORIUM AYAPANA )

**दूसरा नाम ।**—आयापान ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—ताजे गुल्मसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—आया-पान एक खून रोकनेवाली दवा है। कुचल जानेका जखम या दूषित जखममें आयापान लगानेपर या मूल अर्कका धावन प्रयोग करनेपर विशेष फायदा होता है। साँप काटी हुई जगह पर आयापान कुचलकर लगानेपर या मूल अर्कके बाहरी प्रयोगसे और साथ ही साथ मूल अर्कके भीतरी प्रयोगसे सब तरहके विष नष्ट हो जाते हैं। इस विषयमें इसको बहुत सुख्याति है।

इसके बाहरी प्रयोगसे अर्श, कटे घाव और शरीरके जिस किसी स्थानसे रक्तस्राव हो, उसको यह रोक देता है। आमाशय पाकाशयके श्लैष्मिक

जखमकी वजहसे रक्तस्राव या क्षय रोगमें खाँसीके साथ रक्तस्राव लक्षणमें इसके भीतरी प्रयोगसे बहुत लाभ होता है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय।**—दूर्वा, इपिकाक, हैमामिलिस।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न शक्ति।

---

## फिकस इण्डिका।

### ( FICUS INDICA )

**दूसरा नाम।**—बडकी जटा या शुङ्ग।

**प्रस्तुत प्रक्रिया।**—बडकी जटासे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—फिकस रिलिजियोसाकी तरह यह भी एक रक्तस्राव रोधक दवा है। किसी किसीके मतसे फिकस इण्डिकाकी रक्तस्राव रोकनेवाली शक्ति फिकस रिलिजियोसासे बहुतसे अंशोंमें अधिक है। यदि क्षय रोगमें खाँसीके साथ रक्तस्राव हो, बहुत रज निकलता हो, अर्श या रक्तामाशय रोग हो, इन सबमें ही यह अव्यर्थ रूपसे कार्य करती है। नये आमाशय और उदरामय रोगमें भी इससे फायदा होता देखा जाता है।

बहुमूत्र रोगमें इसकी निम्न शक्तिका प्रयोग करनेपर विशेष लाभ होता है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय**—सिजिजियम ( बहुमूत्र ), इपि, सिकेलि, दूर्वा ( साइनोडन )।

**शक्ति।**—१x—६x।

---

## हरीतकी।

### ( HARITAKI )

**दूसरा नाम।**—टर्मिनेलिया—चेबिऔला। हड।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—हडकी चूरसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास** ।—आयुर्वेदके मतसे यह अनुपानके अनुसार प्रायः सब तरहके रोगोंमें फायदा करती है। हरीतकी त्रिफलाका एक प्रधान उपादान है।

होमियोपैथी मतसे कब्जियत, पित्तकी प्रधानता, आमाशय, पुराना अतिसार, अर्श, हिचकी प्रभृति लक्षणोंमें उपयोगी है।

**शक्ति** ।—मूल अर्क और निम्न शक्ति।

---

## हाइग्रोफिला-स्पाइनोसा ।

## ( HYGROPHILA-SPINOSA )

**दूसरा नाम** ।—तालमखाना।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास** ।—सारे शरीरमें जलन, सारे शरीरमें छोटे-छोटे दाने, जख्म, गाँठोंका फूल जाना प्रभृति चर्मके लक्षणमें तथा शीत, पित्त, विसर्प, कुष्ठ प्रभृति रोगोंकी ( ऐपिस, आर्स, आर्टि-ड्यु ) हाइग्रोफिला एक बढ़िया दवा है।

इसके अलावा यकृतकी बीमारीके कारण शोथ, पेशाब कम होना, वात, प्रमेह, स्नायविक दुर्बलता, मूत्रपथरी, नींद न आना प्रभृति लक्षणोंमें भी इसका व्यवहार होता है।

**शक्ति** ।—निम्न-शक्ति।

---

## जनोशिया अशोका ।

## ( JONOSIA-ASOKA )

**दूसरा नाम** ।—अशोक, सैराका इण्डिका। भारतवर्षमें पैदा होनेवाला एक प्रकारका वृक्ष।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—अशोक वृक्षकी ताजी छालसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—आयुर्वेदिक चिकित्सक अशोककी छालसे अरिष्ट या घृत तैयार किया करते हैं और डिम्बकोष तथा जरायु सम्बन्धी रोगोंमें इसका प्रयोग किया करते हैं। आजकल ऐलोपैथिक चिकित्सक गण भी अशोककी छालसे अनी दवायें व्यवहार किया करते हैं।

होमियोपैथिक मतसे जरायु और डिम्बकोष सम्बन्धी बीमारियोंमें ही अशोककी क्रिया दिखाई देती है।

रक्त प्रदर, श्वेत प्रदर, ऋतुशूल, कष्टरज और जरायुकी बीमारियोंके प्रति हिम कारणोंसे, सर-दर्द, अधकपारीका दर्द, आँखोंमें दर्द, सर्दी, बवासीर, कब्जियत, अजीर्ण सुस्ती, भूख न लगना, सब विषयोंमें उदासीनता प्रभृति लक्षणों में यह मन्त्र-शक्तिकी तरह काम करती है।

अशोकका फूल घोर लाल होता है, इसीलिये रक्त-प्रदरमें इसकी कार्य्य-कारिताके साथ इस लाल रङ्गका सादृश्य एक विशेष ध्यान देनेकी सामग्री है।

**सम्बन्ध।—तुलनीय**—जैन्थक्स, ऐब्रोमा-श्रा, ऐब्रोमा-ऐ, सिमिसि, कौलोफिल्म।

**शक्ति।**—मूल अर्क १ से ५ बून्द मात्रामें और १x—१२।

---

## जष्टिशिया अधाटोडा।

## (JUSTICIA ADAHTODA)

**दूसरा नाम।**—अडूसा।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे पत्ते से अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—आयुर्वेदके मतसे क्षय-कास, सर्दी, खाँसी, दमा, जीर्ण ज्वर, कुष्ट प्रभृति रोगोंमें यह दवा फायदा करती है।

होमियोपैथी मतसे नाकसे बहुत ज्यादा पानीकी तरह श्लेष्मा निकलना और लगातार छींक (सेपा) सर दर्द, मुंह और गलेका सुखना, स्वर-भङ्ग, स्वर यंत्रमें दर्द, आक्षेपिक खाँसी, छाती जकड़ जानेका भाव, ऐसा मालूम होना कि साँस

रुक जायगी प्रभृति लक्षणोंमें, नये सर्दीके बुखारमें, इन्फ्लुएंजा प्रभृति बीमारियोंमें खासकर, छोटे बच्चे और बालक बालिकाओंकी बीमारियोंकी यह एक उत्कृष्ट दवा है।

जनोशिया अशोकाकी लक्षणके साथ ऐलिथमसिया और युफ्रेशियाका विशेष सादृश्य है। काली खाँसीमें यह बहुत फायदा करता है।

शक्ति—६ और ३०।

---

## जष्टिशिया रुब्रम ।

## ( JUSTICIA RUBRUM )

**दूसरा नाम** ।—लाल अडूसा।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—ताजे पत्तेसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास** ।—जष्टिशिया रुब्राकी लक्षणावली जष्टिशिया अधाटोडाके अनुसार ही है। पर यदि क्षय रोगवाले रोगीकी खाँसीमें रक्त निकलता दिखाई दे तथा जष्टिशियाके दूसरे लक्षण वर्त्तमान रहें तो जष्टिशिया रुब्रा ही विशेष लाभ करता है।

शक्ति ।—६ और ३०।

---

## काल मेघ ।

## ( KALAMEGH )

**दूसरा नाम** ।—कल्प नाथ, क्रियात।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास** ।—आयुर्वेदके मतसे काल मेघ ज्वर नाशक बलकारक और यकृत शोधक है।

होमियोपैथिकके मतसे यकृतका प्रदाह, यकृतका बढना, शरीरका खून कम हो जाना, कामला रोग, पुराना बोखार, मैलेरिया ज्वर, जीर्ण ज्वर, क्रिमि, कब्जियत, अजीर्ण प्रभृति लक्षणोंमें विशेष लाभदायक है।

इन्फ्लुएञ्जा रोग फैलनेके समय कुछ समय तक नियमित रूपसे इस दवाका सेवन करनेपर यह रोग होनेका डर नहीं रह जाता ।

शक्ति ।—मूल अर्क और निम्न शक्ति ।

---

## कूर्चि ।

## ( KURCHI )

**दूसरा नाम ।**—कुटराज, कुटज , हलेरिना-ऐण्टिडिसेस टारिका ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—मूलसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—आयुर्वेदकी मतसे कुटज आमाशय की एक बढ़िया दवा है । होमियोपैथिकमतसे रक्तामाशय, पुराना आमाशय, पेटमें तेज दर्द, ज्वर, क्रिमि प्रभृति लक्षणोंमें इससे विशेष लाभ होता है । नक्स वोमिकाके लक्षणोंके साथ इसका बहुत कुछ सादृश्य है ।

शक्ति ।—मूल अर्क और निम्न शक्ति ।

---

## द्रोण ।

## ( DRONA )

**दूसरा नाम ।**—लूकस ऐस ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास ।**—द्रोण बच्चोंकी सर्दी, खाँसीकी एक बढ़िया दवा है । बहुत तरहके चर्म्म रोगमें इसका भीतरी और बाहरी प्रयोग होता है ।

शक्ति ।—२x और ६x ।

---

रुक जायगी प्रभृति लक्षणोंमें, नये सर्दीके बुखारमें, इन्फ्लुएँजा प्रभृति बीमारियोंमें खासकर, छोटे बच्चे और बालक बालिकाओंकी बीमारियोंकी यह एक उत्कृष्ट दवा है।

जनोशिया अशोकाके लक्षणके साथ ऐलियमसिपा और युफ्रेशियाका विशेष सादृश्य है। काली खाँसीमें यह बहुत फायदा करता है।

शक्ति—६ और ३०।

---

## जष्टिशिया रूब्रम।

### ( JUSTICIA RUBRUM )

**दूसरा नाम।**—लाल अडूसा।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे पत्तेसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—जष्टिशिया रूब्राकी लक्षणावली जष्टिशिया अधाटोडाके अनुसार ही है। पर यदि क्षय रोगवाले रोगीकी खाँसीमें रक्त निकलता दिखाई दे तथा जष्टिशियाके दूसरे लक्षण वर्त्तमान रहें तो जष्टिशिया रूब्रा ही विशेष लाभ करता है।

शक्ति।—६ और ३०।

---

## काल मेघ।

### ( KALAMEGH )

**दूसरा नाम।**—कल्प नाथ, क्रियात।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—आयुर्वेदके मतसे काल मेघ ज्वर नाशक बलकारक और यकृत शोधक है।

होमियोपैथिकके मतसे यकृतका प्रदाह, यकृतका बढना, शरीरका खून कम हो जाना, कामला रोग, पुराना बोखार, मैलेरिया ज्वर, जीर्ण ज्वर, क्रिमि, कब्जियत, अजीर्ण प्रभृति लक्षणोंमें विशेष लाभदायक है।

## मूथा।

(MUTHA)

**दूसरा नाम।**—माइपेरस—रोटाण्डस।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्णसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—यह उदरामय, अजीर्ण, अम्ल, उदर में वायु-सञ्चय प्रभृति लक्षणोंमें व्यवहृत होता है।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न शक्ति।

---

## नेट्रम-म्यूर-विट।

(NATRUM MURE-BIT)

**दूसरा नाम।**—विट लवण।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—विचूर्णके आकारमें मूल औषध तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—प्लीहा और यकृत पर इसकी प्रधान क्रिया दिखाई देती है। प्लीहा और यकृतके कारण ज्वर, प्लीहा और यकृतका बढना प्रभृति लक्षणोंमें यह सुन्दर काम करता है। यदि नेट्रम-म्यूरका प्रयोग कर पूरा लाभ न दिखाई दे तो इस दवाका प्रयोग करनेपर पूरा फायदा होता है।

**शक्ति।**—३x, ३०, २००।

---

## निकटैन्थिस।

(NYCTANTHES)

**दूसरा नाम।**—शेफालिका, निर्गुण्डी, निकटैन्थिस-आर्बरट्रिस्टिस।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे पत्तेसे मूल अरिष्ट तैयार होता है।

## लूफा ऐमेरा ।

## ( LUFFA AMERA )

**दूसरा नाम** ।—तित पापड़ा ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—ताजे फलसे अरिष्ट तैयार होता है ।

**उपयोगिता और आभास** ।—मैलेरिया ज्वर, यकृत और प्लीहाका बढना, बहुत दिनोंका पुराना धीमा बोखार, कब्जियत प्रभृति लक्षणोंमें लूफा सुन्दर काम करता है ।

अतिसार, बहुत ज्यादा दस्त, दस्त कै दोनो एक साथ, पित्त वमन, मिचली, पित्तमय दस्त प्रभृति लक्षणोंमें यह दवा बहुत फायदा करती है । खासकर उदरामयमें इससे ज्यादा लाभकी आशा की जाती है ।

चर्मके दाने या फुन्सियाँ आरोग्य करनेको भी इसमें विशेष शक्ति है ।

**शक्ति** ।—२x—६x ।

---

## माइका ।

## ( MICA )

**दूसरा नाम** ।—अभ्र । अबरक ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—विचूर्ण ।

**उपयोगिता और आभास** ।—बहुत ज्यादा मैथुन, रक्तस्राव या रोग भोग करनेके कारण कमजोरी, क्षय-रोग, स्नायविक दुर्बलता, जीर्ण ज्वर, खांसी, बहुमूत्र, ध्वजभङ्ग प्रभृति रोगोंमें माइकाके प्रयोगसे बहुत जल्द आशातीत लाभ होता है ।

**शक्ति** ।—६x—३० ।

---

आँखोंका प्रदाह, आँखोंमें फूली पड़ना, दाँतमें दर्द आदि लक्षणमें और दाद, खुजली, दूषित जखम, कुष्ठ, जखम प्रभृति चर्मके लक्षणोंमें भी तुलसी बहुत लाभदायक है।

शक्ति।—१x, ३०।

---

## ओसिमम रेडिक्स।
## ( OCIMUM RADIX )

**दूसरा नाम।**—तुलसीकी जड़।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजी जड़से अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—यह धातुके पतलापन और स्नायविक दुर्बलताके लक्षणमें बहुत फायदा करता है।

शक्ति।—३x—६x।

---

## ओलडेनलेण्डिया।
## ( OLDENLANDIA )

**दूसरा नाम।**—ओल्डेन लेण्डिया हार्नीएिश। श्वेतपापड़ा, पित्त-पापड़ा आदि।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—समूचे ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—ज्वर, पित्त-ज्वर, जाड़ा-बोखार और मलेरिया ज्वरमें पितपापड़ा बहुत लाभ करता है।

शक्ति।—१x-३०।

---

## पिक्रोरिजा।
## ( PECRORRHIZA )

**दूसरा नाम।**—पिक्रोटिना कुरोगा, कुटकी।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—यह गुल्म काश्मीर और सिकिम प्रान्तमें बहुत अधिक उत्पन्न होता है।

**उपयोगिता और आभास** ।—आयुर्वेद और मुष्टियोगके मतसे शेफालिकाके पत्तेका रस नये और पुराने दोनों ही तरहके बोखार और सायटिका रोगमें व्यवहार होता है। आजकल ऐलोपैथिक मतसे ऊपर लिखे लक्षणोंमें भी इसका काढा या अरिष्ट व्यवहृत होने लगा है।

होमियोपैथीके मतसे नया सर्दीका बोखार, पुराना पित्त ज्वर ,या मैलेरिया ज्वर, कब्जियत, उरुका स्नायुशूल ( साइटिका ) प्रभृति लक्षणोंमें शेफालिकासे प्रस्तुत अरिष्ट निक्टैन्थिस व्यवहृत होता है।

**शक्ति** ।—१x, ३० ।

---

## ओसिमम-ग्रैटिसिमम ।

## ( OCIMUM GRATISSIMUM )

**दूसरा नाम** ।—राम तुलसी ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—ताजे पत्तेसे मूल अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास** ।—बच्चोंकी सर्दी, खांसी, ज्वर और कब्जियतके लक्षणकी ओसि-ग्रैटि एक उत्कृष्ट दवा है। गोनोरिया रोगमें पेशाबमें जलन, थोड़ा पेशाब प्रभृति लक्षणमें भी इससे फायदा दिखायी देता है।

**शक्ति** ।—१x, ६x ।

---

## ओसिमम सैंक्टम ।

## ( OCIMUM SANCTUM )

**दूसरा नाम** ।—तुलसी , होली बेसिल।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया** ।—ताजे पत्तेसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास** ।—बच्चोंकी सर्दी, खांसी, ज्वर प्रभृतिकी ओसि सैंक ( तुलसी ) एक उत्कृष्ट दवा है। सर्दीके बोखारमें भी यह बढ़िया कार्य करता है।

आँखोंका प्रदाह, आँखोंमें फूली पड़ना, दाँतमें दर्द आदि लक्षणमें और दाद, खुजली, दूषित जखम, कुष्ठ, जखम प्रभृति चर्मके लक्षणोंमें भी तुलसी बहुत लाभदायक है।

शक्ति।—१x, ३०।

---

## ओसिमम रेडिक्स।
## ( OCIMUM RADIX )

**दूसरा नाम**।—तुलसीकी जड़।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—ताजी जड़से अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास**।—यह धातुके पतलापन और स्नायविक दुर्बलताके लक्षणमें बहुत फायदा करता है।

शक्ति।—३x—६x।

---

## ओल्डेनलैण्डिया।
## ( OLDENLANDIA )

**दूसरा नाम**।—ओल्डेन लैण्डिया हार्बेसिया। श्वेतपापड़ा, पित्त-पापड़ा आदि।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—समूचे ताजे उद्भिदसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास**।—ज्वर, पित्त-ज्वर, जाड़ा-बोखार और मलेरिया ज्वरमें पितपापड़ा बहुत लाभ करता है।

शक्ति।—१x-३०।

---

## पिक्रोरिजा।
## ( PECRORRHIZA )

**दूसरा नाम**।—पिक्रोटिना कुरोआ, कुटकी।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—यह गुल्म, काश्मीर और सिकिम प्रान्तमें बहुत अधिक उत्पन्न होता है।

**उपयोगिता और आभास**।—आयुर्वेदके मतसे यह एक विरेचक, ज्वरघ्न और क्रिमि-नाशक औषध है।

होमियोपैथीके मतसे अम्ल, अजीर्ण, पित्त ज्वर, पाकाशयकी गड़बड़ीमें पैदा हुआ ज्वर, अतिसार और क्रिमि रोगमें व्यवहार होता है।

**शक्ति**।—मूल अर्क और निम्न-शक्ति।

---

## टिरोकार्पस-सैण्टेलिनस।

## ( PTEROCARPUS SANTALINUS )

**दूसरा नाम**।—रक्त चन्दन।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—रक्त चन्दनकी लकड़ीके विचूर्णसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास**।—आयुर्वेदके मतसे यह एक उत्कृष्ट संकोचक और प्रदाह-निवारक औषध है। सर-दर्द दूर करनेके लिये माथेमें इसका प्रलेप दिया जाता है।

होमियोपैथीके मतसे यह अर्श, आन्त्रिक रक्तस्राव, सर-दर्द, आँखें उठना प्रभृति लक्षणोंमें व्यवहृत होता है।

**शक्ति**।—१x—६x।

---

## सिमूल।

## ( SEMUL )

**दूसरा नाम**।—शाल्मली, बम्बिक्स-मैलबारिकम, सेमल।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया**।—ताजी कटाई की हुई जड़से अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास**।—आयुर्वेदके अनुसार सेमलकी जड़ जरा-व्याधि-नाशक, बलकारक और वीर्यवर्द्धक है।

होमियोपैथी मतसे स्नायविक दौर्बल्य, ध्वजभङ्ग, क्षय, टाइफायड आदि बीमारीमें तथा बहुत दिनोंतक रोग-भोगनेके कारण पैदा हुई कामजोरी, बहुत ज्यादा परिमाणमें और बहुत दिनोंतक स्थायी ऋतुस्राव प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है।

**सम्बन्ध।**—**तुलनीय**—अश्वगन्धा, डेमियाना, ऐवेना सैटाइवा, सैबाल-सेरु।

**शक्ति।**—मूल अर्क और निम्न-शक्ति।

---

## सोलेनम जैन्थाकार्पास।

## ( SOLANUM XANTHOCARPUS )

**दूसरा नाम।**—कण्टकारी।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—समूची फुनगीसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—आयुर्वेदके मतसे सर्दी, खाँसी, दमा, प्रभृति श्वासयन्त्रकी बहुत सी बीमारियोंमें इसका व्यवहार होता है।

होमियोपैथीके मतसे नया ज्वर, खाँसते खाँसते स्वरभङ्ग, गलक्षत, मूत्रकृच्छ्रता, मूत्रपथरी, मूत्र-रोध प्रभृति रोगोंमें इससे खूब फायदा होता है।

**सम्बन्ध।**—**तुलनीय**—आर्ज-नाइट्रि, आर्ज-मेट, लाइको, सार्सा, कैन्थर, बार्बेरिस।

**शक्ति।**—३x-६x।

---

## टाइनोस्पोरा कार्डिफोलिया।

## ( TINOSPORA CORDIFOLIA )

**दूसरा नाम।**—गुलञ्चा, ( हिन्दी—गुराक ), पद्मगुरटि।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया।**—ताजे गुलञ्चसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास।**—जीर्ण ज्वर, पित्त-ज्वर, मोह ज्वर, बहुत दिनोंतक रोग भोगनेके कारण कामजोरी, स्नायविक दुर्बलता, मेह, उप-

दंश, कामला, पित्त-वमन, काष्ठियत प्रभृति लक्षणोंमें लाभदायक है। ऊपर लिखे लक्षणोंमें आयुर्वेदिक चिकित्सक गण बहुत दिनोंसे इसका व्यवहार करते आये हैं।

शक्ति ।—१x—६x ।

---

## ट्रिब्युलस टेरिस्ट्रिस ।

### ( TRIBULUS TERRESTRIS )

**दूसरा नाम ।**—गुक्षुरा—गोखरा, इक्षुगन्धार,

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—फलके विचूर्णसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास ।**—स्नायविक दुर्बलता, अवसाद, सुस्ती, ध्वजभङ्ग, मूत्र कृच्छ्रता, मूत्र-पथरी और प्रमेह रोगमें इसकी निम्न शक्तिसे बहुत लाभ होता है।

शक्ति ।—१x—३x ।

---

## ट्राइकासेन्थ डायोइका ।

### ( TRICHOSANTHES DIOICA )

**दूसरा नाम ।**—परवरकी जड ।

**प्रस्तुत-प्रक्रिया ।**—परवरकी जडसे अरिष्ट तैयार होता है।

**उपयोगिता और आभास ।**—पतला पित्त-मिला दस्त, वमन, खून मिला दस्त, कै, मिचली, कै करते करते गलेमें जखम हो जाना, प्रभृति लक्षणोंमें हैजा या अतिसार रोगमें इसकी बहुत लाभ करता है। कब्जियत रोगमें इससे बहुत लाभ होता है।

सम्बन्ध ।— [illegible] इपि, आर्स ।

शक्ति ।—१[illegible]

